बकरियो को पानी पिलाया। १८ जब वे
अपने पिता रूएल के पास फिर आई, तब
उस ने उन से पूछा, क्या कारण है कि आज
तुम ऐसी फुर्ती से आई हो? १९ उन्हो ने
कहा, एक मिस्री पुरुष ने हम को चरवाहो
के हाथ से छुडाया, और हमारे लिये बहुत
जल भरके भेड-बकरियो को पिलाया।
२० तब उस ने अपनी बेटियो से कहा, वह
पुरुष कहा है? तुम उसको क्यो छोड आई
हो? उसको बुला ले आओ कि वह
भोजन करे। २१ और मूसा उस पुरुष के
साथ रहने को प्रसन्न हुआ, उस ने उसे
अपनी बेटी सिप्पोरा को ब्याह दिया।
२२ और उसके एक पुत्र उत्पन्न हुआ, तब
मूसा ने यह कहकर, कि मै अन्य देश मे
परदेशी हू, उसका नाम गेर्शोम * रखा ॥

(यहोवा के मूसा को दर्शन देकर फिरौन के पास भेजने का वर्णन)

२३ बहुत दिनो के बीतने पर मिस्र का
राजा मर गया। और इस्राएली कठिन सेवा
के कारण लम्बी लम्बी सास लेकर आहे
भरने लगे, और पुकार उठे, और उनकी
दोहाई जो कठिन सेवा के कारण हुई वह
परमेश्वर तक पहुची। २४ और परमेश्वर
ने उनका कराहना सुनकर अपनी वाचा
को, जो उस ने इब्राहीम, और इसहाक, और
याकूब के साथ बान्धी थी, स्मरण किया।
२५ और परमेश्वर ने इस्राएलियो पर
दृष्टि करके उन पर चित्त लगाया ॥

३ मूसा अपने ससुर यित्रो नाम
मिद्यान के याजक की भेड-बकरियो को
चराता था, और वह उन्हे जगल की परली
ओर होरेब नाम परमेश्वर के पर्वत के पास
ले गया। २ और परमेश्वर के दूत ने एक
कटीली झाडी के बीच आग की लौ मे उसको
दर्शन दिया, और उस ने दृष्टि उठाकर
देखा कि झाडी जल रही है, पर भस्म नही
होती। ३ तब मूसा ने सोचा, कि मै उधर
फिरके इस बडे अचम्भे को देखूगा, कि वह
झाडी क्यो नही जल जाती। ४ जब
यहोवा ने देखा कि मूसा देखने को मुडा
चला आता है, तब परमेश्वर ने झाडी के
बीच से उसको पुकारा, कि हे मूसा, हे
मूसा। मूसा ने कहा, क्या आज्ञा *।
५ उस ने कहा इधर पास मत आ, और
अपने पावो से जूतियो को उतार दे, क्योकि
जिस स्थान पर तू खडा है वह पवित्र भूमि
है। ६ फिर उस ने कहा, मै तेरे पिता का
परमेश्वर, और इब्राहीम का परमेश्वर,
इसहाक का परमेश्वर, और याकूब का पर-
मेश्वर हू। तब मूसा ने जो परमेश्वर की
ओर निहारने से डरता था अपना मुह ढाप
लिया। ७ फिर यहोवा ने कहा, मै ने
अपनी प्रजा के लोग जो मिस्र मे है उनके
दु ख को निश्चय देखा है, और उनकी जो
चिल्लाहट परिश्रम करानेवालो के कारण
होती है उसको भी मै ने सुना है, और
उनकी पीडा पर मै ने चित्त लगाया है;
८ इसलिये अब मै उतर आया हू कि उन्हे
मिस्रियो के वश से छुडाऊ, और उस देश से
निकालकर एक अच्छे और बडे देश मे
जिस मे दूध और मधु की धारा बहती है,
अर्थात् कनानी, हित्ती, एमोरी, परिज्जी,
हिब्बी, और यबूसी लोगो के स्थान मे
पहुचाऊ। ९ सो अब सुन, इस्राएलियो की
चिल्लाहट मुझे सुनाई पडी है, और मिस्रियो
का उन पर अन्धेर करना भी मुझे दिखाई

* अर्थात वहा परदेशी था, निकाल दिया जाना।

* मूल में—मुझे देख।

पड़ा है। १० इसलिये आ, मैं तुझे फिरौन
के पास भेजता हूं कि तू मेरी इस्राएली
प्रजा को मिस्र से निकाल ले आए।
११ तब मूसा ने परमेश्वर से कहा, मैं कौन
हूं जो फिरौन के पास जाऊं, और इस्राएलियों
को मिस्र से निकाल ले आऊं? १२ उस ने
कहा, निश्चय मैं तेरे संग रहूंगा, और इस
बात का कि तेरा भेजनेवाला मैं हूं, तेरे
लिये यह चिन्ह होगा, कि जब तू उन लोगों
को मिस्र से निकाल चुके तब तुम इसी
पहाड़ पर परमेश्वर की उपासना करोगे।
१३ मूसा ने परमेश्वर से कहा, जब मैं
इस्राएलियों के पास जाकर उन से यह कहूं,
कि तुम्हारे पितरों के परमेश्वर ने मुझे
तुम्हारे पास भेजा है, तब यदि वे मुझ से
पूछें, कि उसका क्या नाम है? तब मैं उनको
क्या बताऊं? १४ परमेश्वर ने मूसा से
कहा, मैं जो हूं सो हूं।* फिर उस ने कहा,
तू इस्राएलियों से यह कहना, कि जिसका
नाम मैं हूं† है उसी ने मुझे तुम्हारे पास
भेजा है। १५ फिर परमेश्वर ने मूसा से
यह भी कहा, कि तू इस्राएलियों से यह
कहना, कि तुम्हारे पितरों का परमेश्वर
अर्थात् इब्राहीम का परमेश्वर, इसहाक का
परमेश्वर, और याकूब का परमेश्वर, यहोवा,
उसी ने मुझ को तुम्हारे पास भेजा है। देख,
सदा तक मेरा नाम यही रहेगा, और पीढ़ी
पीढ़ी में मेरा स्मरण इसी से हुआ करेगा।
१६ इसलिये अब जाकर इस्राएली पुरनियों
को इकट्ठा कर, और उन से कह, कि तुम्हारे
पितर इब्राहीम, इसहाक, और याकूब के
परमेश्वर, यहोवा ने मुझे दर्शन देकर यह
कहा है, कि मैं ने तुम पर और तुम से जो
बर्ताव मिस्र में किया जाता है उस पर भी
चित्त लगाया है, १७ और मैं ने ठान
लिया है कि तुम को मिस्र के दुखों में से
निकालकर कनानी, हित्ती, एमोरी, परिज्जी
हिव्वी, और यबूसी लोगों के देश में ले
चलूंगा, जो ऐसा देश है कि जिस में दूध
और मधु की धारा बहती है। १८ तब वे
तेरी मानेंगे, और तू इस्राएली पुरनियों को
संग लेकर मिस्र के राजा के पास जाकर
उस से यों कहना, कि इब्रियों के परमेश्वर,
यहोवा से हम लोगों की भेंट हुई है, इसलिये
अब हम को तीन दिन के मार्ग पर जंगल में
जाने दे, कि अपने परमेश्वर यहोवा को
बलिदान चढ़ाएं। १९ मैं जानता हूं कि
मिस्र का राजा तुम को जाने न देगा वरन
बड़े बल से दबाए जाने पर भी जाने न
देगा। २० इसलिये मैं हाथ बढ़ाकर उन
सब आश्चर्यकर्मों से जो मिस्र के बीच
करूंगा उस देश को मारूंगा, और उसके
पश्चात् वह तुम को जाने देगा। २१ तब
मैं मिस्रियों से अपनी इस प्रजा पर अनुग्रह
करवाऊंगा, और जब तुम निकलोगे तब
छूछे हाथ न निकलोगे। २२ वरन तुम्हारी
एक एक स्त्री अपनी अपनी पड़ोसिन, और
अपने अपने घर की पाहुनी से सोने चांदी के
गहने, और वस्त्र मांग लेगी, और तुम उन्हें
अपने बेटों और बेटियों को पहिराना, इस
प्रकार तुम मिस्रियों को लूटोगे॥

४ तब मूसा ने उत्तर दिया, कि
वे मेरी प्रतीति न करेंगे और
न मेरी सुनेंगे, वरन कहेंगे, कि यहोवा
ने तुझ को दर्शन नहीं दिया। २ यहोवा
ने उस से कहा, तेरे हाथ में वह क्या
है? वह बोला, लाठी। ३ उस ने कहा,
उसे भूमि पर डाल दे, जब उस ने उसे

* कितने टीकाकार कहते हैं, मैं जो हूं सो हूं।

† कितने टीकाकार कहते हैं, मैं हूं।

भूमि पर डाला तब वह सर्प बन गई, और
मूसा उसके साम्हने से भागा। ४ तब
यहोवा ने मूसा से कहा, हाथ बढ़ाकर उसकी
पूंछ पकड़ ले कि वे लोग प्रतीति करें कि
तुम्हारे पितरों के परमेश्वर अर्थात् इब्राहीम
के परमेश्वर, इसहाक के परमेश्वर, और
याक़ूब के परमेश्वर, यहोवा ने तुझ को
दर्शन दिया है। ५ जब उस ने हाथ बढ़ाकर
उसको पकड़ा तब वह उसके हाथ में फिर
लाठी बन गई। ६ फिर यहोवा ने उस से
यह भी कहा, कि अपना हाथ छाती पर रख-
कर ढांप। सो उस ने अपना हाथ छाती पर
रखकर ढांप लिया, फिर जब उसे निकाला
तब क्या देखा, कि उसका हाथ कोढ़ के
कारण हिम के समान श्वेत हो गया है।
७ तब उस ने कहा, अपना हाथ छाती पर
फिर रखकर ढांप। और उस ने अपना हाथ
छाती पर रखकर ढांप लिया, और जब उस
ने उसको छाती पर से निकाला तब क्या
देखता है, कि वह फिर सारी देह के समान
हो गया। ८ तब यहोवा ने कहा, यदि वे
तेरी बात की प्रतीति न करें, और पहिले
चिन्ह को न मानें, तो दूसरे चिन्ह की
प्रतीति करेंगे। ९ और यदि वे इन दोनों
चिन्हों की प्रतीति न करें और तेरी बात
को न मानें, तब तू नील नदी * से कुछ
जल लेकर सूखी भूमि पर डालना, और
जो जल तू नदी से निकालेगा वह सूखी
भूमि पर लोहू बन जायगा। १० मूसा ने
यहोवा से कहा, हे मेरे प्रभु, मैं बोलने में
निपुण नहीं, न तो पहिले था, और न
जब से तू अपने दास से बातें करने लगा;
मैं तो मुंह और जीभ का भद्दा हूं।
११ यहोवा ने उस से कहा, मनुष्य का मुंह
किस ने बनाया है? और मनुष्य को गूंगा,
वा बहिरा, वा देखनेवाला, वा अन्धा, मुझ
यहोवा को छोड़ कौन बनाता है? १२ अब
जा, मैं तेरे मुख के संग होकर जो तुझे
कहना होगा वह तुझे सिखलाता जाऊंगा।
१३ उस ने कहा, हे मेरे प्रभु, जिसको
तू चाहे उसी के हाथ से भेज। १४ तब
यहोवा का कोप मूसा पर भड़का और उस ने
कहा, क्या तेरा भाई लेवीय हारून नहीं है?
मुझे तो निश्चय है कि वह बोलने में
निपुण है, और वह तेरी भेंट के लिये निकला
भी आता है, और तुझे देखकर मन में
आनन्दित होगा। १५ इसलिये तू उसे ये
बातें सिखाना, * और मैं उसके मुख के
संग और तेरे मुख के संग होकर जो कुछ
तुम्हें करना होगा वह तुम को सिखलाता
जाऊंगा। १६ और वह तेरी ओर से लोगों
से बातें किया करेगा, वह तेरे लिये मुंह
और तू उसके लिये परमेश्वर ठहरेगा।
१७ और तू इस लाठी को हाथ में लिए जा,
और इसी से इन चिन्हों को दिखाना॥

१८ तब मूसा अपने ससुर यित्रो के पास
लौटा और उस से कहा मुझे बिदा कर, कि
मैं मिस्र में रहनेवाले अपने भाइयों के पास
जाकर देखूं कि वे अब तक जीवित हैं वा
नहीं। यित्रो ने कहा, कुशल से जा।
१९ और यहोवा ने मिद्यान देश में मूसा से
कहा, मिस्र को लौट जा, क्योंकि जो मनुष्य
तेरे प्राण के प्यासे थे वे सब मर गए हैं।
२० तब मूसा अपनी पत्नी और बेटों को
गदहे पर चढ़ाकर मिस्र देश की ओर
परमेश्वर की उस लाठी को हाथ में लिये
हुए लौटा। २१ और यहोवा ने मूसा से
कहा, जब तू मिस्र में पहुंचे तब सावधान हो

* मूल में—योर।

* मूल में, उससे बातें करना और उसके मुंह में ये बातें डालना।

जाना, और जो चमत्कार मैं ने तेरे वश मे
किए है उन सभो को फिरौन को दिखलाना,
परन्तु मै उसके मन को हठीला करूगा,
और वह मेरी प्रजा को जाने न देगा।
२२ और तू फिरौन से कहना, कि यहोवा
यो कहता है, कि इस्राएल मेरा पुत्र वरन
मेरा जेठा है, २३ और मै जो तुझ से कह
चुका हू, कि मेरे पुत्र को जाने दे कि वह
मेरी सेवा करे, और तू ने अब तक उसे
जाने नही दिया, इस कारण मै अब तेरे पुत्र
वरन तेरे जेठे को घात करूगा। २४ और
ऐसा हुआ कि मार्ग पर सराय मे यहोवा ने
मूसा से भेट करके उसे मार डालना चाहा।
२५ तब सिप्पोरा ने एक तेज चकमक पत्थर
लेकर अपने बेटे की खलडी को काट डाला,
और मूसा के पावो पर यह कहकर फेक
दिया, कि निश्चय तू लोहू बहानेवाला मेरा
पति है। २६ तब उस ने उसको छोड
दिया। और उसी समय खतने के कारण
वह बोली, तू लोहू बहानेवाला पति है॥

(मूसा के इस्राएलियों और फिरौन से भेट करने का वर्णन)

२७ तब यहोवा ने हारून से कहा, मूसा
से भेट करने को जगल मे जा। और वह
गया, और परमेश्वर के पर्वत पर उस से
मिला और उसको चूमा। २८ तब मूसा
ने हारून को यह बतलाया कि यहोवा ने
क्या क्या बाते कहकर उसको भेजा है,
और कौन कौन से चिन्ह दिखलाने की आज्ञा
उसे दी है। २९ तब मूसा और हारून ने
जाकर इस्राएलियो के सब पुरनियो को
इकट्ठा किया। ३० और जितनी बाते
यहोवा ने मूसा से कही थी वह सब हारून ने
उन्हे सुनाई, और लोगो के साम्हने वे चिन्ह
भी दिखलाए। ३१ और लोगो ने उनकी
प्रतीति की, और यह सुनकर, कि यहोवा ने
इस्राएलियो की सुधि ली और उनके दु खो
पर दृष्टि की है, उन्हो ने सिर झुकाकर
दण्डवत् की॥

५ इसके पश्चात् मूसा और हारून
ने जाकर फिरौन से कहा, इस्राएल
का परमेश्वर यहोवा यो कहता है, कि
मेरी प्रजा के लोगो को जाने दे, कि वे
जगल मे मेरे लिये पर्ब्ब करे। २ फिरौन ने
कहा, यहोवा कौन है, कि मै उसका वचन
मानकर इस्राएलियो को जाने दू? मै यहोवा
को नही जानता, और मै इस्राएलियो को
नही जाने दूगा। ३ उन्हो ने कहा, इब्रियो
के परमेश्वर ने हम से भेट की है, सो हमे
जगल म तीन दिन के मार्ग पर जाने दे, कि
अपने परमेश्वर यहोवा के लिये बलिदान
करे, ऐसा न हो कि वह हम मे मरी फैलाए
वा तलवार चलवाए। ४ मिस्र के राजा ने
उन स कहा हे मूसा, हे हारून, तुम क्या
लोगो स काम छुडवाने चाहते हो? तुम
जाकर अपने अपने बोझ को उठाओ।
५ और फिरौन ने कहा, सुनो, इस देश मे
वे लोग बहुत हो गए है, फिर तुम उनको
परिश्रम से विश्राम दिलाना चाहते हो!
६ और फिरौन न उसी दिन उन परिश्रम
करवानेवालो को जो उन लोगो के ऊपर थे,
और उनके सरदारो को यह आज्ञा दी,
७ कि तुम जो अब तक ईंटे बनाने के लिये
लोगो को पुआल दिया करते थे सो आगे को
न देना, वे आप ही जाकर अपने लिये पुआल
इकट्ठा करे। ८ तौभी जितनी ईंट अब तक
उन्हे बनानी पडती थी उतनी ही आगे को
भी उन से बनवाना, ईंटो की गिनती कुछ
भी न घटाना, क्योकि वे आलसी है; इस
कारण यह कहकर चिल्लाते है, कि हम

जाकर अपने परमेश्वर के लिये बलिदान
करे। ९ उन मनुष्यो से और भी कठिन
सेवा करवाई जाए कि वे उस मे परिश्रम
करते रहे और झूठी बातो पर ध्यान
न लगाए। १० तब लोगो के परिश्रम
करानेवालो ने और सरदारो ने बाहर जाकर
उन से कहा, फिरौन इस प्रकार कहता है,
कि मै तुम्हे पुआल नही दूगा। ११ तुम ही
जाकर जहा कही पुआल मिले वहा से
उसको बटोर कर ले आओ, परन्तु तुम्हारा
काम कुछ भी नही घटाया जाएगा।
१२ सो वे लोग सारे मिस्र देश मे तितर-
बितर हुए कि पुआल की सती खूटी बटोरे।
१३ और परिश्रम करनेवाले यह कह
कहकर उन से जल्दी करते रहे, कि जिस
प्रकार तुम पुआल पाकर किया करते थे उसी
प्रकार अपना प्रतिदिन का काम अब भी पूरा
करो। १४ और इस्राएलियो मे से जिन
सरदारो को फिरौन के परिश्रम कराने-
वालो ने उनका अधिकारी ठहराया था,
उन्हो ने मार खाई, और उन से पूछा गया,
कि क्या कारण है कि तुम ने अपनी ठहराई
हुई ईंटो की गिनती के अनुसार पहिले
की नाई कल और आज पूरी नहो कराई?
१५ तब इस्राएलियो के सरदारो ने जाकर
फिरौन की दोहाई यह कहकर दी, कि तू
अपने दासो से ऐसा बर्ताव क्यो करता है?
१६ तेरे दासो को पुआल तो दिया ही नही
जाता और वे हम से कहते रहते हैं, ईंटे
बनाओ, ईंटे बनाओ, और तेरे दासो ने भी
मार खाई है, परन्तु दोष तेरे ही लोगो का
है। १७ फ़िरौन ने कहा, तुम आलसी हो,
आलसी; इसी कारण कहते हो कि हमे
यहोवा के लिये बलिदान करने को जाने दे।
१८ और अब जाकर अपना काम करो,
और पुआल तुम को नही दिया जाएगा,
परन्तु ईंटो की गिनती पूरी करनी पडेगी।
१९ जब इस्राएलियो के सरदारो ने यह
बात सुनी कि उनकी ईंटो की गिनती न
घटेगी, और प्रतिदिन उतना ही काम पूरा
करना पडेगा, तब वे जान गए कि उनके
दुर्भाग्य के दिन आ गए है। २० जब वे
फिरौन के सम्मुख से बाहर निकल आए तब
मूसा और हारून, जो उन से भेंट करने के
लिये खडे थे, उन्हे मिले। २१ और उन्हो ने
मूसा और हारून से कहा, यहोवा तुम पर
दृष्टि करके न्याय करे, क्योकि तुम ने हम
को फिरौन और उसके कर्मचारियो की
दृष्टि म घृणित* ठहरवाकर हमे घात
करने के लिये उनके हाथ मे तलवार दे दी
है। २२ तब मूसा ने यहोवा के पास लौट-
कर कहा, हे प्रभु, तू ने इस प्रजा के साथ
ऐसी बुराई क्यो की? और तू ने मुझे यहा
क्यो भेजा? २३ जब से मै तेरे नाम से
फिरौन के पास बाते करने के लिये गया तब
से उसने इस प्रजा के साथ बुरा ही व्यवहार
किया है, और तू ने अपनी प्रजा का कुछ भी
छुटकारा नही किया॥

६ तब यहोवा ने मूसा से कहा, अब तू
देखेगा कि मै फिरौन से क्या करूगा,
जिस से वह उनको बरबस निकालेगा, वह
तो उन्हे अपने देश से बरबस निकाल देगा॥
२ और परमेश्वर ने मूसा से कहा, कि
मै यहोवा हू। ३ मैं सर्वशक्तिमान ईश्वर के
नाम से इब्राहीम, इसहाक, और याकूब को
दर्शन देता था, परन्तु यहोवा के नाम से मै
उन पर प्रगट न हुआ। ४ और मै ने उनके
साथ अपनी वाचा दृढ की है, अर्थात् कनान
देश जिस मे वे परदेशी होकर रहते थे, उसे
उन्हे दे दू। ५ और इस्राएली जिन्हे मिस्री

* मूल में—दुर्गन्धित।

लोग दासत्व मे रखते हैं उनका कराहना
भी सुनकर मैं ने अपनी वाचा को स्मरण
किया है। ६ इस कारण तू इस्राएलियो से
कह, कि मैं यहोवा हू, और तुम को मिस्रियो
के बोझो के नीचे मे निकालूगा, और उनके
दासत्व से तुम को छुडाऊगा, और अपनी
भुजा बढाकर और भारी दण्ड देकर तुम्हे
छुडा लूगा, ७ और मैं तुम को अपनी प्रजा
बनाने के लिये अपना लूगा, और मैं तुम्हारा
परमेश्वर ठहरूगा, और तुम जान लोगे कि
मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हू जो तुम्हे
मिस्रियो के बोझो के नीचे से निकाल ले
आया। ८ और जिस देश के देने की
शपथ * मैं ने इब्राहीम, इसहाक, और याकूब
से खाई थी † उसी म मैं तुम्हे पहुचाकर उसे
तुम्हारा भाग कर दूगा। मैं तो यहोवा हू।
९ और ये बाते मूसा ने इस्राएलियो को
सुनाई, परन्तु उन्हो ने मन की बेचैनी
और दासत्व की क्रूरता के कारण उसकी
न सुनी॥

१० तब यहोवा ने मूसा से कहा,
११ तू जाकर मिस्र के राजा फिरौन से कह,
कि इस्राएलियो को अपने देश मे से निकल
जाने दे। १२ और मूसा ने यहोवा से कहा,
देख, इस्राएलियो ने मेरी नही सुनी, फिर
फिरौन मुझ भद्दे बोलनेवाले ‡ की क्योकर
सुनेगा? १३ और यहोवा ने मूसा और
हारून को इस्राएलियो और मिस्र के राजा
फिरौन के लिये आज्ञा इस अभिप्राय से दी
कि वे इस्राएलियों को मिस्र देश से निकाल
ले जाए॥

१४ उनके पितरो के घरानो के मुख्य
पुरुष ये हैं इस्राएल के जेठा रूबेन के
पुत्र हनोक, पल्लू, हेस्रोन और कर्म्मी थे;
इन्ही से रूबेन के कुल निकले। १५ और
शिमोन के पुत्र. यमूएल, यामीन, ओहद,
याकिन और सोहर थे, और एक कनानी स्त्री
का बेटा शाउल भी था, इन्ही से शिमोन के
कुल निकले। १६ और लेवी के पुत्र जिन से
उनकी वशावली चली है, उनके नाम ये हैं
अर्थात् गेर्शोन, कहात और मरारी, और
लेवी की पूरी अवस्था एक सौ सैतीस वर्ष
की हुई। १७ गेर्शोन के पुत्र जिन से उनका
कुल चला लिबनी और शिमी थे।
१८ और कहात के पुत्र अम्राम यिसहार,
हेब्रोन और उज्जीएल थे, और कहात की
पूरी अवस्था एक सौ तैंतीस वर्ष की हुई।
१९ और मरारी के पुत्र महली और
मूशी थे। लेवियो के कुल जिन से उनकी
वशावली चली ये ही है। २० अम्राम
ने अपनी फूफी योकेबेद को ब्याह लिया और
उस से हारून और मूसा उत्पन्न हुए, और
अम्राम की पूरी अवस्था एक सौ सैतीस वर्ष
की हुई। २१ और यिसहार के पुत्र
कोरह, नेपेग और जिक्री थे। २२ और
उज्जीएल के पुत्र मीशाएल एलसापन और
सित्री थे। २३ और हारून ने अम्मीनादाब
की बेटी, और नहशोन की बहिन एलीशेबा
को ब्याह लिया, और उस से नादाब,
अबीहू, एलाजार और ईतामार उत्पन्न हुए।
२४ और कोरह के पुत्र: अस्सीर, एलकाना
और अबीआसाप थे, और इन्ही से कोर-
हियो के कुल निकले। २५ और हारून के
पुत्र एलाजार ने पूतीएल की एक बेटी को
ब्याह लिया, और उस से पीनहास उत्पन्न
हुआ जिन से उनका कुल चला। लेवियो के
पितरो के घरानों के मुख्य पुरुष ये ही हैं।
२६ हारून और मूसा वे ही है जिनको
यहोवा ने यह आज्ञा दी, कि इस्राएलियो को

* मूल मे—को हाथ।
† मूल मे—उठाया था।
‡ मूल में—खतनारहित होंठवाले।

दल दल करके उनके जत्थों के अनुसार मिस्र
देश से निकाल ले आओ। २७ ये वही
मूसा और हारून हैं जिन्हों ने मिस्र के राजा
फिरौन से कहा, कि हम इस्राएलियों को
मिस्र से निकाल ले जाएंगे॥

२८ जब यहोवा ने मिस्र देश में मूसा से
यह बात कही, २९ कि मैं तो यहोवा
हू, इसलिये जो कुछ मैं तुम से कहूंगा वह
सब मिस्र के राजा फिरौन से कहना।
३० और मूसा ने यहोवा को उत्तर दिया,
कि मैं तो बोलने में भद्दा हू *, और फिरौन
क्योंकर मेरी सुनेगा?

७ तब यहोवा ने मूसा से कहा,
सुन, मैं तुझे फिरौन के लिये परमेश्वर
सा ठहराता हू, और तेरा भाई हारून
तेरा नबी ठहरेगा। २ जो जो आज्ञा मैं
तुझे दू वही तू कहना, और हारून
उसे फिरौन से कहेगा जिस से वह इस्रा-
एलियों को अपने देश से निकल जाने दे।
३ और मैं फिरौन के मन को कठोर कर
दूगा, और अपने चिन्ह और चमत्कार मिस्र
देश मे बहुत से दिखलाऊंगा। ४ तौभी
फिरौन तुम्हारी न सुनेगा, और मैं मिस्र
देश पर अपना हाथ बढ़ाकर मिस्रियो को
भारी दण्ड देकर अपनी सेना अर्थात् अपनी
इस्राएली प्रजा को मिस्र देश से निकाल
लूगा। ५ और जब मैं मिस्र पर हाथ बढ़ा-
कर इस्राएलियो को उनके बीच से निका-
लूगा तब मिस्री जान लेगे, कि मैं यहोवा
हू। ६ तब मूसा और हारून ने यहोवा
की आज्ञा के अनुसार ही किया। ७ और
जब मूसा और हारून फिरौन से बात करने
लगे तब मूसा तो अस्सी वर्ष का, और
हारून तिरासी वर्ष का था॥

* मूल में—खतनारहित होंठवाला हू।

८ फिर यहोवा ने, मूसा और हारून से
इस प्रकार कहा, ९ कि जब फिरौन तुम से
कहे, कि अपने प्रमाण का कोई चमत्कार
दिखाओ तब तू हारून से कहना, कि अपनी
लाठी को लेकर फिरौन के साम्हने डाल
दे, कि वह अजगर बन जाए। १० तब
मूसा और हारून ने फिरौन के पास जाकर
यहोवा की आज्ञा के अनुसार किया, और
जब हारून ने अपनी लाठी को फिरौन और
उसके कर्मचारियों के साम्हने डाल दिया,
तब वह अजगर बन गया। ११ तब
फिरौन ने पण्डितों और टोनहा करनेवालों
को बुलवाया, और मिस्र के जादूगरों ने
आकर अपने अपने तंत्र मंत्र से वैसा ही
किया। १२ उन्हों ने भी अपनी अपनी
लाठी को डाल दिया, और वे भी अजगर
बन गए। पर हारून की लाठी उनकी
लाठियों को निगल गई। १३ परन्तु फिरौन
का मन और हठीला हो गया, और यहोवा
के वचन के अनुसार उस ने मूसा और हारून
की बातों को नहीं माना॥

**(मिस्रियों पर दस भारी विपत्तियों के पड़ने का वर्णन)**

१४ तब यहोवा ने मूसा से कहा, फिरौन
का मन कठोर हो गया है और वह इस
प्रजा को जाने नही देता। १५ इसलिये
बिहान को फ़िरौन के पास जा, वह तो
जल की ओर बाहर आएगा; और जो लाठी
सर्प बन गई थी, उसको हाथ मे लिए हुए
नील नदी * के तट पर उस से भेंट करने के
लिये खड़ा रहना। १६ और उस से इस
प्रकार कहना, कि इब्रियो के परमेश्वर
यहोवा ने मुझे यह कहने के लिये तेरे पास
भेजा है, कि मेरी प्रजा के लोगो को जाने दे

* मूल मे—योर।

कि जिस मे वे जगल मे मेरी उपासना करे,
और अब तक तू ने मेरा कहना नही माना।
१७ यहोवा यो कहता है, इस से तू जान
लेगा कि मै ही परमेश्वर हू; देख, मैं अपने
हाथ की लाठी को नील नदी * के जल पर
मारूगा, और जल लोहू बन जाएगा,
१८ और जो मछलिया नील नदी * मे हैं
वे मर जाएगी, और नील नदी * बसाने
लगेगी, और नदी का पानी पीने के लिये
मिस्रियो का जी न चाहेगा। १९ फिर
यहोवा ने मूसा से कहा, हारून से कह, कि
अपनी लाठी लेकर मिस्र देश मे जितना
जल है, अर्थात् उसकी नदिया, नहरे, झीलें,
और पोखरे, सब के ऊपर अपना हाथ बढा
कि उनका जल लोहू बन जाए; और सारे
मिस्र देश मे काठ और पत्थर दोनों भाति
के जलपात्रो मे लोहू ही लोहू हो जाएगा।
२० तब मूसा और हारून ने यहोवा की
आज्ञा ही के अनुसार किया, अर्थात् उस ने
लाठी को उठाकर फिरौन और उसके कर्म-
चारियो के देखते नील नदी * के जल पर
मारा, और नदी का सब जल लोहू बन गया।
२१ और नील नदी * में जो मछलिया थी
वे मर गईं; और नदी * से दुर्गन्ध आने
लगी, और मिस्री लोग नदी का पानी न पी
सके; और सारे मिस्र देश में लोहू हो गया।
२२ तब मिस्र के जादूगरो ने भी अपने
तंत्र-मंत्रो से वैसा ही किया, तौभी फ़िरौन
का मन हठीला हो गया, और यहोवा के
कहने के अनुसार उस ने मूसा और हारून
की न मानी। २३ फ़िरौन ने इस पर भी
ध्यान नहीं दिया, और मुंह फेर के अपने घर
में चला गया। २४ और सब मिस्री लोग
पीने के जल के लिये नील नदी * के आस
पास खोदने लगे, क्योंकि वे नदी * का जल
नही पी सकते थे। २५ और जब यहोवा ने
नील नदी * को मारा था तब से सात दिन
हो चुके थे॥

८ और तब यहोवा ने फिर मूसा
से कहा, फ़िरौन के पास जाकर
कह, यहोवा तुझ से इस प्रकार कहता है, कि
मेरी प्रजा के लोगों को जाने दे जिस से वे
मेरी उपासना करे। २ और यदि उन्हे जाने
न देगा तो सुन, मैं मेंढक भेजकर तेरे सारे
देश को हानि पहुचानेवाला हू। ३ और
नील नदी मेंढको से भर जाएगी, और वे तेरे
भवन मे, और तेरे बिछौने पर, और तेरे
कर्मचारियो के घरो मे, और तेरी प्रजा पर,
वरन तेरे तन्दूरों और कठौतियो मे भी चढ़
जाएगे। ४ और तुझ पर, और तेरी प्रजा,
और तेरे कर्मचारियो, सभो पर मेढक चढ
जाएगे। ५ फिर यहोवा ने मूसा को आज्ञा
दी, कि हारून से कह दे, कि नदियो,
नहरो, और झीलों के ऊपर लाठी के साथ
अपना हाथ बढाकर मेढको को मिस्र
देश पर चढ़ा ले आए। ६ तब हारून ने
मिस्र के जलाशयो के ऊपर अपना हाथ
बढ़ाया; और मेंढको ने मिस्र देश पर चढकर
उसे छा लिया। ७ और जादूगर भी अपने
तंत्र-मंत्रो से उसी प्रकार मिस्र देश पर मेंढक
चढा ले आए। ८ तब फ़िरौन ने मूसा और
हारून को बुलवाकर कहा, यहोवा से बिनती
करो कि वह मेढको को मुझ से और मेरी
प्रजा से दूर करे; और मैं इस्राएली लोगो को
जाने दूंगा जिस से वे यहोवा के लिये
बलिदान करे। ९ तब मूसा ने फ़िरौन से
कहा, इतनी बात पर तो मुझ पर तेरा घमंड
रहे, अब मै तेरे, और तेरे कर्मचारियों, और

* मूल में—योर।

* मूल में—योर।

प्रजा के निमित्त कब बिनती करूं, कि यहोवा तेरे पास से और तेरे घरो मे से मेढको को दूर करे, और वे केवल नील नदी * मे पाए जाए? १० उस ने कहा, कल। उस ने कहा, तेरे वचन के अनुसार होगा, जिस से तुझे यह ज्ञात हो जाए कि हमारे परमेश्वर यहोवा के तुल्य कोई दूसरा नही है। ११ और मेढक तेरे पास से, और तेरे घरो मे से, और तेरे कर्मचारियो और प्रजा के पास से दूर होकर केवल नदी मे रहेगे। १२ तब मूसा और हारून फिरौन के पास से निकल गए, और मूसा ने उन मेढको के विषय यहोवा की दोहाई दी जो उस ने फिरौन पर भेजे थे। १३ और यहोवा ने मूसा के कहने के अनुसार किया, और मेढक घरो, आगनो, और खेतो मे मर गए। १४ और लोगो ने इकट्ठे करके उनके ढेर लगा दिए, और सारा देश दुर्गन्ध से भर गया। १५ परन्तु जब फिरौन ने देखा कि अब आराम मिला है तब यहोवा के कहने के अनुसार उस ने फिर अपने मन को कठोर किया, और उनकी न सुनी ॥

१६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, हारून को आज्ञा दे, कि तू अपनी लाठी बढाकर भूमि की धूल पर मार, जिस से वह मिस्र देश भर मे कुटकिया बन जाए। १७ और उन्हो ने वैसा ही किया, अर्थात् हारून ने लाठी को ले हाथ बढाकर भूमि की धूल पर मारा, तब मनुष्य और पशु दोनो पर कुटकिया हो गई वरन सारे मिस्र देश मे भूमि की धूल कुटकिया बन गई। १८ तब जादूगरो ने चाहा कि अपने तत्र मत्रो के बल से हम भी कुटकिया ले आए, परन्तु यह उन से न हो सका। और मनुष्यो और पशुओ दोनो पर कुटकिया बनी ही रही। १९ तब जादूगरो ने फिरौन से कहा, यह तो परमेश्वर के हाथ का काम है।* तौभी यहोवा के कहने के अनुसार फिरौन का मन कठोर होता गया, और उस ने मूसा और हारून की बात न मानी ॥

२० फिर यहोवा ने मूसा से कहा, बिहान को तडके उठकर फिरौन के साम्हने खडा होना, वह तो जल की ओर आएगा, और उस से कहना, कि यहोवा तुझ से यह कहता है, कि मेरी प्रजा के लोगो को जाने दे, कि वे मेरी उपासना करे। २१ यदि तू मेरी प्रजा को न जाने देगा तो सुन, मै तुझ पर, और तेरे कर्मचारियो और तेरी प्रजा पर, और तेरे घरो मे झुड के झुड डास भेजूगा, और मिस्रियो के घर और उनके रहने की भूमि भी डासो से भर जाएगी। २२ उस दिन मै गोशेन देश को जिस मे मेरी प्रजा रहती है अलग करूगा, और उस मे डासो के झुड न होगे, जिस से तू जान ले कि पृथ्वी के बीच मै ही यहोवा हू। २३ और मै अपनी प्रजा और तेरी प्रजा मे अन्तर ठहराऊगा। यह चिन्ह कल होगा। २४ और यहोवा ने वैसा ही किया, और फिरौन के भवन, और उसके कर्मचारियो के घरो मे, और सारे मिस्र देश मे डासो के झुड के झुड भर गए, और डासो के मारे वह देश नाश हुआ। २५ तब फिरौन ने मूसा और हारून को बुलवाकर कहा, तुम जाकर अपने परमेश्वर के लिये इसी देश मे बलिदान करो। २६ मूसा ने कहा, ऐसा करना उचित नही, क्योकि हम अपने परमेश्वर यहोवा के लिये मिस्रियो की घृणित वस्तु बलिदान करेगे, और यदि हम

* मूल मे—योर।

* मूल मे—यह परमेश्वर की अगुली है।

मिस्रियो के देखते उनकी घृणित वस्तु
बलिदान करे तो क्या वे हम को पत्थरवाह
न करेंगे ? २७ हम जगल मे तीन दिन
के मार्ग पर जाकर अपने परमेश्वर यहोवा
के लिये जैसा वह हम से कहेगा वैसा ही
बलिदान करेंगे। २८ फ़िरौन ने कहा,
मै तुम को जगल मे जाने दूगा कि तुम अपने
परमेश्वर यहोवा के लिये जगल मे बलिदान
करो; केवल बहुत दूर न जाना, और मेरे
लिये बिनती करो। २९ तब मूसा ने
कहा, सुन, मैं तेरे पास से बाहर जाकर
यहोवा से बिनती करूगा कि डासो के झुड
तेरे, और तेरे कर्मचारियों, और प्रजा के
पास से कल ही दूर हो, पर फिरौन आगे को
कपट करके हमें यहोवा के लिये बलिदान
करने को जाने देने के लिये नाही न करे।
३० सो मूसा ने फ़िरौन के पास से बाहर
जाकर यहोवा से बिनती की। ३१ और
यहोवा ने मूसा के कहे के अनुसार डासों के
झुण्डों को फ़िरौन, और उसके कर्मचारियो,
और उसकी प्रजा से दूर किया; यहा तक
कि एक भी न रहा। ३२ तब फिरौन ने
इस बार भी अपने मन को सुन्न किया, और
उन लोगों को जाने न दिया।।

९ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
फ़िरौन के पास जाकर कह, कि इब्रियो
का परमेश्वर यहोवा तुझ से इस प्रकार
कहता है, कि मेरी प्रजा के लोगों को जाने
दे, कि मेरी उपासना करें। २ और यदि
तू उन्हें जाने न दे और अब भी पकड़े रहे,
३ तो सुन, तेरे जो घोड़े, गदहे, ऊँट, गाय-
बैल, भेड़-बकरी आदि पशु मैदान मे है, उन
पर यहोवा का हाथ ऐसा पड़ेगा कि बहुत
भारी मरी होगी। ४ और यहोवा इस्राए-
लियों के पशुओं में और मिस्रियों के पशुओं
मे ऐसा अन्तर करेगा, कि जो इस्राएलियो
के हैं उन मे से कोई भी न मरेगा। ५ फिर
यहोवा ने यह कहकर एक समय ठहराया,
कि मै यह काम इस देश मे कल करूगा।
६ दूसरे दिन यहोवा ने ऐसा ही किया;
और मिस्र के तो सब पशु मर गए, परन्तु
इस्राएलियो का एक भी पशु न मरा।
७ और फिरौन ने लोगो को भेजा, पर
इस्राएलियो के पशुओं मे से एक भी नही
मरा था। तौभी फ़िरौन का मन सुन्न हो
गया, और उस ने उन लोगो को जाने
न दिया।।

८ फिर यहोवा ने मूसा और हारून से
कहा, कि तुम दोनो भट्ठी मे से एक एक
मुट्ठी राख ले लो, और मूसा उसे फिरौन के
साम्हने आकाश की ओर उडा दे। ९ तब
वह सूक्ष्म धूल होकर सारे मिस्र देश मे
मनुष्यो और पशुओं दोनो पर फफोले और
फोडे बन जाएगी। १० सो वे भट्ठी मे की
राख लेकर फ़िरौन के साम्हने खडे हुए, और
मूसा ने उसे आकाश की ओर उडा दिया,
और वह मनुष्यों और पशुओ दोनो पर
फफोले और फोड़े बन गई। ११ और
उन फोड़ो के कारण जादूगर मूसा के
साम्हने खड़े न रह सके, क्योंकि वे फोडे
जैसे सब मिस्रियो के वैसे ही जादूगरो के
भी निकले थे। १२ तब यहोवा ने फ़िरौन
के मन को कठोर कर दिया, और जैसा
यहोवा ने मूसा से कहा था, उस ने उसकी
न सुनी।।

१३ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
बिहान को तड़के उठकर फ़िरौन के साम्हने
खड़ा हो, और उस से कह इब्रियों का
परमेश्वर यहोवा इस प्रकार कहता है, कि
मेरी प्रजा के लोगों को जाने दे, कि वे मेरी
उपासना करें। १४ नही तो अब की बार

मे तुझ पर, * और तेरे कर्मचारियो और
तेरी प्रजा पर सब प्रकार की विपत्तिया
डालूगा, जिससे तू जान ले कि सारी पृथ्वी
पर मेरे तुल्य कोई दूसरा नही है। १५ मै ने
तो अभी हाथ बढाकर तुझे और तेरी
प्रजा को मरी से मारा होता, और तू पृथ्वी
पर से सत्यानाश हो गया होता, १६ परन्तु
सचमुच मै ने इसी कारण तुझे बनाए रखा
है, कि तुझे अपना सामर्थ्य दिखाऊ, और
अपना नाम सारी पृथ्वी पर प्रसिद्ध करू।
१७ क्या तू अब भी मेरी प्रजा के साम्हने
अपने आप को बडा समझता है, और उन्हे
जाने नही देता ? १८ सुन, कल मै इसी
समय ऐसे भारी भारी ओले बरसाऊगा, कि
जिन के तुल्य मिस्र की नेव पडने के दिन से
लेकर अब तक कभी नही पडे। १९ सो
अब लोगो को भेजकर अपने पशुओ को
और मैदान मे जो कुछ तेरा है सब को
फुर्ती से आड मे छिपा ले, नही तो जितने
मनुष्य वा पशु मैदान मे रहे और घर मे
इकट्ठे न किए जाए उन पर ओले गिरेंगे,
और वे मर जाएंगे। २० इसलिये फिरौन
के कर्मचारियो मे से जो लोग यहोवा के
वचन का भय मानते थे उन्हो ने तो अपने
अपने सेवको और पशुओं को घर मे हाँक
दिया। २१ पर जिन्हो ने यहोवा के वचन
पर मन न लगाया उन्हो ने अपने सेवको
और पशुओ को मैदान मे रहने दिया॥

२२ तब यहोवा ने मूसा से कहा, अपना
हाथ आकाश की ओर बढा, कि सारे मिस्र
देश के मनुष्यों पशुओ और खेतों की सारी
उपज पर ओले गिरें। २३ तब मूसा ने
अपनी लाठी को आकाश की ओर उठाया;
और यहोवा मेघ गरजाने और ओले बरसाने
लगा, और आग पृथ्वी तक आती रही।
इस प्रकार यहोवा ने मिस्र देश पर ओले
बरसाए। २४ जो ओले गिरते थे उनके
साथ आग भी मिली हुई थी, और वे ओले
इतने भारी थे कि जब से मिस्र देश बसा था
तब से मिस्र भर मे ऐसे ओले कभी न गिरे
थे। २५ इसलिये मिस्र भर के खेतो में
क्या मनुष्य, क्या पशु, जितने थे सब ओलो
से मारे गए, और ओलो से खेत की सारी
उपज नष्ट हो गई, और मैदान के सब वृक्ष
भी टूट गए। २६ केवल गोशेन देश मे
जहा इस्राएली बसते थे ओले नही गिरे।
२७ तब फिरौन ने मूसा और हारून को
बुलवा भेजा और उन से कहा, कि इस बार
मै ने पाप किया है, यहोवा धर्मी है, और
मै और मेरी प्रजा अधर्मी है। २८ मेघो
का गरजना और ओलो का बरसना तो
बहुत हो गया, अब भविष्य मे यहोवा से
बिनती करो, तब मै तुम लोगो को जाने
दूगा, और तुम न रोके जाओगे। २९ मूसा
ने उस से कहा, नगर से निकलते ही मै
यहोवा की ओर हाथ फैलाऊगा, तब बादल
का गरजना बन्द हो जाएगा, और ओले
फिर न गिरेंगे, इस से तू जान लेगा कि
पृथ्वी यहोवा ही की है। ३० तौभी
मैं जानता हू, कि न तो तू और न तेरे
कर्मचारी यहोवा परमेश्वर का भय मानेंगे।
३१ सन और जव तो ओलो से मारे गए,
क्योंकि जव की बालें निकल चुकी थी
और सन मे फूल लगे हुए थे। ३२ पर
गेहू और कठिया गेहू जो बढ़े न थे, इस
कारण वे मारे न गए। ३३ जब मूसा ने
फिरौन के पास से नगर के बाहर निकलकर
यहोवा की ओर हाथ फैलाए, तब बादल का
गरजना और ओलों का बरसना बन्द हुआ,
और फिर बहुत मेंह भूमि पर न पड़ा।

* मूल में—तेरे हृदय पर।

३४ यह देखकर कि मेंह और ओलों और
बादल का गरजना बन्द हो गया फ़िरौन
ने अपने कर्मचारियों समेत फिर अपने मन
को कठोर करके पाप किया। ३५ और
फिरौन का मन हठीला होता गया, और
उस ने इस्राएलियो को जाने न दिया; जैसा
कि यहोवा ने मूसा के द्वारा कहलवाया
था॥

१० फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
फिरौन के पास जा; क्योंकि मै ही
ने उसके और उसके कर्मचारियो के मन
को इसलिये कठोर कर दिया है, कि अपने
चिन्ह उनके बीच मे दिखलाऊ। २ और
तुम लोग अपने बेटो और पोतो से इसका
वर्णन करो कि यहोवा ने मिस्रियो को
कैसे ठट्ठो में उडाया और अपने क्या क्या
चिन्ह उनके बीच प्रगट किए है, जिस से
तुम यह जान लोगे कि मै यहोवा हू।
३ तब मूसा और हारून ने फिरौन के पास
जाकर कहा, कि इब्रियों का परमेश्वर यहोवा
तुझ से इस प्रकार कहता है, कि तू कब तक
मेरे साम्हने दीन होने से सकोच करता
रहेगा? मेरी प्रजा के लोगों को जाने दे,
कि वे मेरी उपासना करे। ४ यदि तू मेरी
प्रजा को जाने न दे तो सुन, कल मैं तेरे
देश मे टिड्डिया ले आऊगा। ५ और वे
धरती को ऐसा छा लेंगी, कि वह देख न
पड़ेगी; और तुम्हारा जो कुछ ओलो से
बच रहा है उसको वे चट कर जाएगी,
और तुम्हारे जितने वृक्ष मैदान मे लगे हैं
उनको भी वे चट कर जाएगी, ६ और
वे तेरे और तेरे सारे कर्मचारियों, निदान
सारे मिस्रियो के घरों मे भर जाएंगी;
इतनी टिड्डिया तेरे बापदादो ने वा उनके
पुरखाओ ने जब से पृथ्वी पर जन्मे तब से
आज तक कभी न देखी। और वह मुह
फेरकर फिरौन के पास से बाहर गया।
७ तब फिरौन के कर्मचारी उस से कहने
लगे, वह जन कब तक हमारे लिये फन्दा
बना रहेगा? उन मनुष्यो को जाने दे, कि वे
अपने परमेश्वर यहोवा की उपासना करे,
क्या तू अब तक नही जानता, कि सारा
मिस्र नाश हो गया है? ८ तब मूसा और
हारून फिरौन के पास फिर बुलवाए गए,
और उस ने उन से कहा, चले जाओ,
अपने परमेश्वर यहोवा की उपासना करो;
परन्तु वे जो जानेवाले है, कौन कौन है?
९ मूसा ने कहा, हम तो बेटो बेटियो,
भेड-बकरियो, गाय-बैलो समेत वरन बच्चो
से बूढों तक सब के सब जाएगे, क्योंकि हमे
यहोवा के लिये पर्व्व करना है। १० उस
ने इस प्रकार उन से कहा, यहोवा तुम्हारे
सग रहे जब कि मै तुम्हे बच्चो समेत जाने
देता हू, देखो, तुम्हारे आगे को बुराई है।
११ नही, ऐसा नही होने पाएगा, तुम
पुरुष ही जाकर यहोवा की उपासना करो,
तुम यही तो चाहते थे। और वे फिरौन के
सम्मुख से निकाल दिए गए॥

१२ तब यहोवा ने मूसा से कहा, मिस्र
देश के ऊपर अपना हाथ बढा, कि टिड्डियां
मिस्र देश पर चढके भूमि का जितना अन्न
आदि ओलों से बचा है सब को चट कर
जाए। १३ और मूसा ने अपनी लाठी
को मिस्र देश के ऊपर बढ़ाया, तब यहोवा ने
दिन भर और रात भर देश पर पुरवाई
बहाई; और जब भोर हुआ तब उस पुरवाई
में टिड्डिया आईं। १४ और टिड्डियों ने
चढके मिस्र देश के सारे स्थानों में बसेरा
किया, उनका दल बहुत भारी था, वरन
न तो उनसे पहिले ऐसी टिड्डियां आई थी,
और न उनके पीछे ऐसी फिर आएगी।

१५ वे तो सारी धरती पर छा गईं, यहां
तक कि देश अन्धेरा हो गया, और उसका
सारा अन्न आदि और वृक्षों के सब फल,
निदान जो कुछ ओलों से बचा था, सब को
उन्हों ने चट कर लिया, यहा तक कि
मिस्र देश भर मे न तो किसी वृक्ष पर कुछ
हरियाली रह गई और न खेत में अनाज
रह गया। १६ तब फ़िरौन ने फुर्ती से
मूसा और हारून को बुलवाके कहा, मैं ने
तो तुम्हारे परमेश्वर यहोवा का और
तुम्हारा भी अपराध किया है। १७ इस-
लिये अब की बार मेरा अपराध क्षमा करो,
और अपने परमेश्वर यहोवा से बिनती करो,
कि वह केवल मेरे ऊपर से इस मृत्यु को दूर
करे। १८ तब मूसा ने फ़िरौन के पास से
निकल कर यहोवा से बिनती की। १९ तब
यहोवा ने बहुत प्रचण्ड पछुवा बहाकर
टिड्डियों को उड़ाकर लाल समुन्द्र मे डाल
दिया, और मिस्र के किसी स्थान मे एक
भी टिड्डी न रह गई। २० तौभी यहोवा ने
फ़िरौन के मन को कठोर कर दिया, जिस
से उस ने इस्राएलियो को जाने न दिया॥

२१ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, अपना
हाथ आकाश की ओर बढ़ा कि मिस्र देश के
ऊपर अन्धकार छा जाए, ऐसा अन्धकार कि
टटोला जा सके। २२ तब मूसा ने अपना
हाथ आकाश की ओर बढ़ाया, और सारे
मिस्र देश मे तीन दिन तक घोर अन्धकार
छाया रहा। २३ तीन दिन तक न तो
किसी ने किसी को देखा, और न कोई अपने
स्थान से उठा; परन्तु सारे इस्राएलियों के
घरों में उजियाला रहा। २४ तब फ़िरौन
ने मूसा को बुलवाकर कहा, तुम लोग
जाओ, यहोवा की उपासना करो; अपने
बालकों को भी संग ले जाओ; केवल अपनी
भेड़-बकरी और गाय-बैल को छोड़ जाओ।
२५ मूसा ने कहा, तुझ को हमारे हाथ
मेलबलि और होमबलि के पशु भी देने
पड़ेंगे, जिन्हे हम अपने परमेश्वर यहोवा के
लिये चढ़ाए। २६ इसलिये हमारे पशु
भी हमारे सग जाएगे, उनका एक खुर
तक न रह जाएगा, क्योंकि उन्ही में से
हम को अपने परमेश्वर यहोवा की उपासना
का सामान लेना होगा, और हम जब तक
वहा न पहुचे तब तक नही जानते कि क्या
क्या लेकर यहोवा की उपासना करनी
होगी। २७ पर यहोवा ने फ़िरौन का
मन हठीला कर दिया, जिस से उस ने उन्हें
जाने न दिया। २८ तब फ़िरौन ने उस से
कहा, मेरे साम्हने से चला जा; और सचेत
रह; मुझे अपना मुख फिर न दिखाना,
क्योंकि जिस दिन तू मुझे मुह दिखलाए
उसी दिन तू मारा जाएगा। २९ मूसा ने
कहा, कि तू ने ठीक कहा है; मैं तेरे मुह को
फिर कभी न देखूगा॥

११ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
एक और विपत्ति मैं फिरौन और
मिस्र देश पर डालता हू, उसके पश्चात् वह
तुम लोगो को वहा से जाने देगा; और
जब वह जाने देगा तब तुम सभों को निश्चय
निकाल देगा। २ मेरी प्रजा को मेरी
यह आज्ञा सुना, कि एक एक पुरुष अपने
अपने पड़ोसी, और एक एक स्त्री अपनी
अपनी पड़ोसिन से सोने चांदी के गहने
मांग ले। ३ तब यहोवा ने मिस्रियों
को अपनी प्रजा पर दयालु किया। और
इससे अधिक वह पुरुष मूसा मिस्र देश में
फ़िरौन के कर्मचारियों और साधारण
लोगों की दृष्टि में अति महान् था॥

४ फिर मूसा ने कहा, यहोवा इस
प्रकार कहता है, कि आधी रात के लगभग

मैं मिस्र देश के बीच में होकर चलूंगा।
५ तब मिस्र मे सिंहासन पर विराजने वाले फ़िरौन से लेकर चक्की पीसनेवाली दासी तक के पहिलौठे; वरन पशुओं तक के सब पहिलौठे मर जाएंगे।
६ और सारे मिस्र देश में बडा हाहाकार मचेगा, यहां तक कि उसके समान न तो कभी हुआ और न होगा।
७ पर इस्राएलियों के विरुद्ध, क्या मनुष्य क्या पशु, किसी पर कोई कुत्ता भी न भोंकेगा, जिस से तुम जान लो कि मिस्रियों और इस्राएलियों मे मैं यहोवा अन्तर करता हूं।
८ तब तेरे ये सब कर्मचारी मेरे पास आ मुझे दण्डवत् करके यह कहेंगे, कि अपने सब अनुचरों समेत निकल जा। और उसके पश्चात् मैं निकल जाऊंगा। यह कह कर मूसा बड़े क्रोध मे फ़िरौन के पास से निकल गया॥
९ यहोवा ने मूसा से कह दिया था, कि फ़िरौन तुम्हारी न सुनेगा; क्योंकि मेरी इच्छा है कि मिस्र देश मे बहुत से चमत्कार करूं।
१० मूसा और हारून ने फ़िरौन के साम्हने ये सब चमत्कार किए; पर यहोवा ने फ़िरौन का मन और कठोर कर दिया, सो उसने इस्राएलियों को अपने देश से जाने न दिया॥

(फसह नाम पर्ब्ब का विधान और इस्राएलियों का कूच करना)

१२ फिर यहोवा ने मिस्र देश में मूसा और हारून से कहा,
२ कि यह महीना तुम लोगों के लिये आरम्भ का ठहरे; अर्थात् वर्ष का पहिला महीना यही ठहरे।
३ इस्राएल की सारी मण्डली से इस प्रकार कहो, कि इसी महीने के दसवें दिन को तुम अपने अपने पितरों के घरानों के अनुसार, घराने पीछे एक एक मेम्ना ले रखो।
४ और यदि किसी के घराने मे एक मेम्ने के खाने के लिये मनुष्य कम हों, तो वह अपने सब से निकट रहनेवाले पड़ोसी के साथ प्राणियों की गिनती के अनुसार एक मेम्ना ले रखे; और तुम हर एक के खाने के अनुसार मेम्ने का हिसाब करना।
५ तुम्हारा मेम्ना निर्दोष और पहिले वर्ष का नर हो, और उसे चाहे भेड़ों में से लेना चाहे बकरियों मे से।
६ और इस महीने के चौदहवे दिन तक उसे रख छोड़ना, और उस दिन गोधूलि के समय इस्राएल की सारी मण्डली के लोग उसे बलि करें।
७ तब वे उसके लोहू मे से कुछ लेकर जिन घरों मे मेम्ने को खाएंगे उनके द्वार के दोनों अलंगों और चौखट के सिरे पर लगाएं।
८ और वे उसके मांस को उसी रात आग मे भूंजकर अखमीरी रोटी और कडवे सागपात के साथ खाएं।
९ उसको सिर, पैर, और अतड़ियों समेत आग में भूंजकर खाना, कच्चा वा जल मे कुछ भी पकाकर न खाना।
१० और उस में से कुछ बिहान तक न रहने देना, और यदि कुछ बिहान तक रह भी जाए, तो उसे आग मे जला देना।
११ और उसके खाने की यह विधि है; कि कमर बान्धे, पांव मे जूती पहिने, और हाथ मे लाठी लिए हुए उसे फ़ुर्ती से खाना; वह तो यहोवा का पर्ब्ब* होगा।
१२ क्योंकि उस रात को मैं मिस्र देश के बीच में होकर जाऊंगा, और मिस्र देश के क्या मनुष्य क्या पशु, सब के पहिलौठों को मारूंगा; और मिस्र के सारे देवताओं को भी मैं दण्ड दूंगा; मैं तो यहोवा हूं।
१३ और जिन घरों में तुम रहोगे उन पर वह

* अर्थात् लांघनपर्ब्ब।

लोहू तुम्हारे निमित्त चिन्ह ठहरेगा,
अर्थात् मैं उस लोहू को देखकर तुम को
छोड * जाऊगा, और जब मैं मिस्र देश के
लोगो को मारूगा, तब वह विपत्ति तुम पर
न पडेगी और तुम नाश न होगे। १४ और
वह दिन तुम को स्मरण दिलानेवाला
ठहरेगा, और तुम उसको यहोवा के लिये
पर्ब्ब करके मानना, वह दिन तुम्हारी
पीढियो मे सदा की विधि जानकर पर्ब्ब
माना जाए। १५ सात दिन तक अखमीरी
रोटी खाया करना, उन मे से पहिले ही
दिन अपने अपने घर मे से खमीर उठा
डालना, वरन जो कोई पहिले दिन से लेकर
सातवे दिन तक कोई खमीरी वस्तु खाए,
वह प्राणी इस्राएलियो मे से नाश किया
जाए। १६ और पहिले दिन एक पवित्र
सभा, और सातवे दिन भी एक पवित्र सभा
करना, उन दोनो दिनो मे कोई काम न
किया जाए, केवल जिस प्राणी का जो
खाना हो उसके काम करने की आज्ञा है।
१७ इसलिये तुम बिना खमीर की रोटी का
पर्ब्ब मानना, क्योकि उसी दिन † मानो मैं
ने तुम को दल दल करके मिस्र देश से
निकाला है, इस कारण वह दिन तुम्हारी
पीढियो मे सदा की विधि जानकर माना
जाए। १८ पहीले महीने के चौदहवे दिन
की साझ से लेकर इक्कीसवे दिन की साझ
तक तुम अखमीरी रोटी खाया करना।
१९ सात दिन तक तुम्हारे घरो मे कुछ
भी खमीर न रहे, वरन जो कोई किसी
खमीरी वस्तु को खाए, चाहे वह देशी
हो चाहे परदेशी, वह प्राणी इस्रा-
एलियो की मण्डली से नाश किया जाए।
२० कोई खमीरी वस्तु न खाना, अपने
सब घरो मे बिना खमीर की रोटी खाया
करना॥

२१ तब मूसा ने इस्राएल के सब
पुरनियो को बुलाकर कहा, तुम अपने अपने
कुल के अनुसार एक एक मेम्ना अलग कर
रखो, और फसह का पशु बलि करना।
२२ और उसका लोहू जो तसले मे होगा
उस मे जूफा का एक गुच्छा डुबाकर उसी
तसले मे के लोहू से द्वार * के चौखट के सिरे
और दोनो अलगो पर कुछ लगाना, और
भोर तक तुम मे से कोई घर से बाहर न
निकले। २३ क्योकि यहोवा देश के बीच
होकर मिस्रियो को मारता जाएगा, इसलिये
जहा जहा वह चौखट के सिरे, और दोनो
अलगो पर उस लोहू को देखेगा, वहा वहा
वह उस द्वार को छोड जाएगा, और नाश
करनेवाले को तुम्हारे घरो मे मारने के लिये
न जाने देगा। २४ फिर तुम इस विधि
को अपने और अपने वश के लिये सदा की
विधि जानकर माना करो। २५ जब तुम
उस देश मे जिसे यहोवा अपने कहने के
अनुसार तुम को देगा प्रवेश करो, तब वह
काम किया करना। २६ और जब तुम्हारे
लडकेबाले तुम से पूछे, कि इस काम से
तुम्हारा क्या मतलब है? २७ तब तुम
उनको यह उत्तर देना, कि यहोवा ने जो
मिस्रियो के मारने के समय मिस्र मे रहने-
वाले हम इस्राएलियो के घरो को छोडकर †
हमारे घरो को बचाया, इसी कारण उसके
फसह * का यह बलिदान किया जाता है।
तब लोगो ने सिर झुकाकर दण्डवत् की।
२८ और इस्राएलियो ने जाकर, जो आज्ञा
यहोवा ने मूसा और हारून को दी थी,
उसी के अनुसार किया॥

---

* मूल में—लाघके।
† मूल में—आज ही के दिन।

* अर्थात् लाघनपर्ब्ब।
† मूल में—लाघ।

२९ और ऐसा हुआ कि आधी रात को
यहोवा ने मिस्र देश में सिहासन पर
विराजनेवाले फ़िरौन से लेकर गड़हे मे पड़े
हुए बन्धुए तक सब के पहिलौठो को, वरन
पशुओं तक के सब पहिलौठों को मार डाला।
३० और फिरौन रात ही को उठ बैठा,
और उसके सब कर्मचारी, वरन सारे मिस्री
उठे; और मिस्र में बडा हाहाकार मचा,
क्योंकि एक भी ऐसा घर न था जिसमें कोई
मरा न हो। ३१ तब फ़िरौन ने रात ही
रात मे मूसा और हारून को बुलवाकर
कहा, तुम इस्राएलियो समेत मेरी प्रजा के
बीच से निकल जाओ; और अपने कहने के
अनुसार जाकर यहोवा की उपासना करो।
३२ अपने कहने के अनुसार अपनी भेड़-
बकरियो और गाय-बैलो को साथ ले जाओ;
और मुझे आशीर्वाद दे जाओ। ३३ और
मिस्री जो कहते थे, कि हम तो सब मर मिटे
हैं, उन्हो ने इस्राएली लोगो पर दबाव
डालकर कहा, कि देश से झटपट निकल
जाओ। ३४ तब उन्हो ने अपने गून्धे
गुन्धाए आटे को बिना खमीर दिए ही
कठौतियो समेत कपडो में बान्धके अपने
अपने कन्धे पर डाल लिया। ३५ और
इस्राएलियो ने मूसा के कहने के अनुसार
मिस्रियो से सोने चादी के गहने और वस्त्र
माग लिये। ३६ और यहोवा ने मिस्रियो
को अपनी प्रजा के लोगो पर ऐसा दयालु
किया, कि उन्हो ने जो जो मागा वह सब
उनको दिया। इस प्रकार इस्राएलियो ने
मिस्रियो को लूट लिया॥

३७ तब इस्राएली रामसेस से कूच
करके सुक्कोत को चले, और बालबच्चो को
छोड वे कोई छः लाख पुरुष प्यादे थे।
३८ और उनके साथ मिली जुली हुई एक
भीड़ गई, और भेड़-बकरी, गाय-बैल, बहुत
से पशु भी साथ गए। ३९ और जो गून्धा
आटा वे मिस्र से साथ ले गए उसकी उन्हो ने
बिना खमीर दिए रोटियां बनाई; क्योंकि
वे मिस्र से ऐसे बरबस निकाले गए, कि
उन्हें अवसर भी न मिला की मार्ग मे खाने
के लिये कुछ पका सके, इसी कारण वह गून्धा
हुआ आटा बिना खमीर का था। ४० मिस्र
मे बसे हुए इस्राएलियो को चार सौ तीस
वर्ष बीत गए थे। ४१ और उन चार सौ
तीस वर्षो के बीतने पर, ठीक उसी दिन,
यहोवा की सारी सेना मिस्र देश से निकल
गई। ४२ यहोवा इस्राएलियो को मिस्र
देश से निकाल लाया, इस कारण वह रात
उसके निमित्त मानने के अति योग्य है;
यह यहोवा की वही रात है जिसका पीढी
पीढी मे मानना इस्राएलियो के लिये अति
अवश्य है॥

४३ फिर यहोवा ने मूसा और हारून
से कहा, पर्ब्ब * की विधि यह है; कि कोई
परदेशी उस मे से न खाए, ४४ पर जो
किसी का मोल लिया हुआ दास हो, और
तुम लोगो ने उसका खतना किया हो,
वह तो उस मे से खा सकेगा। ४५ पर
परदेशी और मज़दूर उस में से न खाए।
४६ उसका खाना एक ही घर में हो;
अर्थात् तुम उसके मास मे से कुछ घर से
बाहर न ले जाना, और बलिपशु की कोई
हड्डी न तोड़ना। ४७ पर्ब्ब * का मानना
इस्राएल की सारी मण्डली का कर्त्तव्य
कर्म है। ४८ और यदि कोई परदेशी
तुम लोगो के संग रहकर यहोवा के लिये
पर्ब्ब * को मानना चाहे, तो वह अपने यहा
के सब पुरुषो का खतना कराए, तब वह
समीप आकर उसको माने, और वह देशी

* अर्थात् लांघनपर्ब्ब।

मनुष्य के तुल्य ठहरेगा। पर कोई खतना-
रहित पुरुष उस मे से न खाने पाए।
४६ उसकी व्यवस्था देशी और तुम्हारे
बीच में रहनेवाले परदेशी दोनों के लिये एक
ही हो। ५० यह आज्ञा जो यहोवा ने
मूसा और हारून को दी उसके अनुसार
सारे इस्राएलियो ने किया। ५१ और
ठीक उसी दिन यहोवा इस्राएलियो को मिस्र
देश से दल दल करके निकाल ले गया॥

१३ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ कि क्या मनुष्य के क्या पशु के,
इस्राएलियो में जितने अपनी अपनी मा के
जेठे हों, उन्हे मेरे लिये पवित्र मानना; वह
तो मेरा ही है॥

३ फिर मूसा ने लोगो से कहा, इस
दिन को स्मरण रखो, जिस मे तुम लोग
दासत्व के घर, अर्थात् मिस्र से निकल आए
हो, यहोवा तो तुम को वहा से अपने हाथ
के बल से निकाल लाया; इस मे खमीरी
रोटी न खाई जाए। ४ आबीब के महीने
मे आज के दिन तुम निकले हो। ५ इस-
लिये जब यहोवा तुम को कनानी, हित्ती,
एमोरी, हिव्वी, और यबूसी लोगो के देश में
पहुचाएगा, जिसे देने की उस ने तुम्हारे
पुरखाओ से शपथ खाई थी, और जिस मे
दूध और मधु की धारा बहती है, तब
तुम इसी महीने में पर्ब्ब करना। ६ सात
दिन तक अखमीरी रोटी खाया करना,
और सातवे दिन * यहोवा के लिये पर्ब्ब
मानना। ७ इन सातो दिनो मे अखमीरी
रोटी खाई जाए; वरन तुम्हारे देश भर मे
न खमीरी रोटी, न खमीर तुम्हारे पास
देखने मे आए। ८ और उस दिन तुम
अपने अपने पुत्रो को यह कहके समझा देना,

कि यह तो हम उसी काम के कारण करते
है, जो यहोवा ने हमारे मिस्र से निकल आने
के समय हमारे लिये किया था। ९ फिर
यह तुम्हारे लिये तुम्हारे हाथ में एक चिन्ह
होगा, और तुम्हारी आखों के साम्हने स्मरण
करानेवाली वस्तु ठहरे; जिस से यहोवा की
व्यवस्था तुम्हारे मुंह पर रहे : क्योंकि यहोवा
ने तुम्हे अपने बलवन्त हाथो से मिस्र से
निकाला है। १० इस कारण तुम इस विधि
को प्रति वर्ष नियत समय पर माना करना॥

११ फिर जब यहोवा उस शपथ के
अनुसार, जो उस ने तुम्हारे पुरखाओ से
और तुम से भी खाई है, तुम्हे कनानियों के
देश मे पहुचाकर उसको तुम्हें दे देगा,
१२ तब तुम मे से जितने अपनी अपनी
मा के जेठे हों उनको, और तुम्हारे पशुओ
मे जो ऐसे हो उनको भी यहोवा के लिये
अर्पण करना; सब नर बच्चे तो यहोवा
के है। १३ और गदही के हर एक पहिलौठे
की सन्ती मेम्ना देकर उसको छुडा लेना,
और यदि तुम उसे छुडाना न चाहो तो
उसका गला तोड़ देना। पर अपने सब
पहिलौठे पुत्रो को बदला देकर छुड़ा लेना।
१४ और आगे के दिनो मे जब तुम्हारे
पुत्र तुम से पूछे, कि यह क्या है ? तो उन
से कहना, कि यहोवा हम लोगो को दासत्व
के घर से, अर्थात् मिस्र देश से अपने हाथो के
बल से निकाल लाया है। १५ उस समय
जब फिरौन ने कठोर होकर हम को जाने
देना न चाहा, तब यहोवा ने मिस्र देश में
मनुष्य से लेकर पशु तक सब के पहिलौठों
को मार डाला। इसी कारण पशुओ में से
तो जितने अपनी अपनी मा के पहिलौठे
नर है, उन्हें हम यहोवा के लिये बलि करते
है; पर अपने सब जेठे पुत्रो को हम बदला
देकर छुड़ा लेते है। १६ और यह तुम्हारे

* मूल में—उस दिन।

हाथों पर एक चिन्ह सा और तुम्हारी भौहो के बीच टीका सा ठहरे; क्योंकि यहोवा हम लोगो को मिस्र से अपने हाथो के बल से निकाल लाया है ।।

१७ जब फिरौन ने लोगो को जाने की आज्ञा दे दी, तब यद्यपि पलिश्तियो के देश मे होकर जो मार्ग जाता है वह छोटा था, तौभी परमेश्वर यह सोच कर उनको उस मार्ग से नही ले गया, कि कही ऐसा न हो कि जब ये लोग लडाई देखे तब पछताकर मिस्र को लौट आए। १८ इसलिये परमेश्वर उनको चक्कर खिलाकर लाल समुद्र के जंगल के मार्ग से ले चला। और इस्राएली पाति बान्धे हुए मिस्र से निकल गए। १९ और मूसा यूसुफ की हड्डियो को साथ लेता गया; क्योंकि यूसुफ ने इस्राएलियो से यह कहके, कि परमेश्वर निश्चय तुम्हारी सुधि लेगा, उनको इस विषय की दृढ़ शपथ खिलाई थी, कि वे उसकी हड्डियो को अपने साथ यहा से ले जाएगे। २० फिर उन्हो ने सुक्कोत से कूच करके जगल की छोर पर एताम मे डेरा किया। २१ और यहोवा उन्हें दिन को मार्ग दिखाने के लिये मेघ के खम्भे मे, और रात को उजियाला देने के लिये आग के खम्भे मे होकर उनके आगे आगे चला करता था, जिससे वे रात और दिन दोनों मे चल सकें। २२ उस ने न तो बादल के खम्भे को दिन मे और न आग के खम्भे को रात मे लोगों के आगे से हटाया ।।

(इस्राएल के लाल समुद्र के पार जाने का वर्णन)

१४ यहोवा ने मूसा से कहा, २ इस्राएलियों को आज्ञा दे, कि वे लौटकर मिगदोल और समुद्र के बीच, पीहाहीरोत के सम्मुख, बालसपोन के साम्हने अपने डेरे खडे करें, उसी के साम्हने समुद्र के तट पर डेरे खडे करे। ३ तब फ़िरौन इस्राएलियो के विषय मे सोचेगा, कि वे देश के उलझनों में बझे है और जगल मे घिर गए हैं। ४ तब मै फिरौन के मन को कठोर कर दूगा, और वह उनका पीछा करेगा, तब फिरौन और उसकी सारी सेना के द्वारा मेरी महिमा होगी, और मिस्री जान लेगे कि मै यहोवा हू। और उन्हो ने वैसा ही किया। ५ जब मिस्र के राजा को यह समाचार मिला कि वे लोग भाग गए, तब फिरौन और उसके कर्मचारियो का मन उनके विरुद्ध पलट गया, और वे कहने लगे, हम ने यह क्या किया, कि इस्राएलियो को अपनी सेवकाई से छुटकारा देकर जाने दिया? ६ तब उस ने अपना रथ जुतवाया और अपनी सेना को सग लिया। ७ उस ने छ: सौ अच्छे से अच्छे रथ वरन मिस्र के सब रथ लिए और उन सभो पर सरदार बैठाए। ८ और यहोवा ने मिस्र के राजा फिरौन के मन को कठोर कर दिया। सो उस ने इस्राएलियों का पीछा किया; परन्तु इस्राएली तो बेखटके* निकले चले जाते थे। ९ पर फिरौन के सब घोड़ों, और रथो, और सवारो समेत मिस्री सेना ने उनका पीछा करके उन्हे, जो पीहाहीरोत के पास, बालसपोन के साम्हने, समुद्र के तीर पर डेरे डाले पडे थे, जा लिया ।।

१० जब फ़िरौन निकट आया, तब इस्राएलियो ने आंखें उठाकर क्या देखा, कि मिस्री हमारा पीछा किए चले आ रहे है; और इस्राएली अत्यन्त डर गए, और चिल्लाकर यहोवा की दोहाई दी। ११ और

* मूल में—ऊंचे हाथ के साथ।

वे मूसा से कहने लगे, क्या मिस्र मे कबरे न
थी जो तू हम को वहा से मरने के लिये
जगल मे ले आया है ? तू ने हम से यह क्या
किया, कि हम को मिस्र से निकाल लाया ?
१२ क्या हम तुझ से मिस्र में यही बात
न कहते रहे, कि हमे रहने दे कि हम
मिस्रियो की सेवा करे ? हमारे लिये जगल
मे मरने से मिस्रियो की सेवा करनी अच्छी
थी। १३ मूसा ने लोगो से कहा, डरो मत,
खडे खडे वह उद्धार का काम देखो, जो
यहोवा आज तुम्हारे लिये करेगा, क्योंकि
जिन मिस्रियो को तुम आज देखते हो,
उनको फिर कभी न देखोगे। १४ यहोवा
आप ही तुम्हारे लिये लडेगा, इसलिये तुम
चुपचाप रहो।।

१५ तब यहोवा ने मूसा से कहा, तू
क्यो मेरी दोहाई दे रहा है ? इस्राएलियो
को आज्ञा दे कि यहा से कूच करे। १६ और
तू अपनी लाठी उठाकर अपना हाथ समुद्र
के ऊपर बढा, और वह दो भाग हो जाएगा,
तब इस्राएली समुद्र के बीच होकर स्थल ही
स्थल पर चले जाएगे। १७ और सुन, मै
आप मिस्रियो के मन को कठोर करता हू,
और वे उनका पीछा करके समुद्र मे घुस
पडेगे, तब फिरौन और उसकी सारी सेना,
और रथो, और सवारो के द्वारा मेरी
महिमा होगी। १८ और जब फिरौन,
और उसके रथो, और सवारो के द्वारा मेरी
महिमा होगी, तब मिस्री जान लेगे कि मै
यहोवा हू। १९ तब परमेश्वर का दूत जो
इस्राएली सेना के आगे आगे चला करता
था जाकर उनके पीछे हो गया; और बादल
का खम्भा उनके आगे से हटकर उनके पीछे
जा ठहरा। २० इस प्रकार वह मिस्रियो
की सेना और इस्राएलियो की सेना के
बीच मे आ गया, और बादल और अन्धकार
तो हुआ, तौभी उससे रात को उन्हे प्रकाश
मिलता रहा, और वे रात भर एक दूसरे के
पास न आए। २१ और मूसा ने अपना
हाथ समुद्र के ऊपर बढाया, और यहोवा ने
रात भर प्रचण्ड पुरवाई चलाई, और
समुद्र को दो भाग करके जल ऐसा हटा दिया,
जिससे कि उसके बीच सूखी भूमि हो गई।
२२ तब इस्राएली समुद्र के बीच स्थल ही
स्थल पर होकर चले, और जल उनकी
दहिनी और बाई ओर दीवार का काम
देता था। २३ तब मिस्री, अर्थात् फिरौन
के सब घोडे, रथ, और सवार उनका पीछा
किए हुए समुद्र के बीच मे चले गए।
२४ और रात के पिछले पहर मे यहोवा ने
बादल और आग के खम्भे मे से मिस्रियो की
सेना पर दृष्टि करके उन्हे घबरा दिया।
२५ और उस ने उनके रथो के पहियो को
निकाल डाला, जिससे उनका चलाना कठिन
हो गया, तब मिस्री आपस मे कहने लगे,
आओ, हम इस्राएलियो के साम्हने से भागे,
क्योकि यहोवा उनकी ओर से मिस्रियो के
विरुद्ध युद्ध कर रहा है।।

२६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, अपना
हाथ समुद्र के ऊपर बढा, कि जल मिस्रियो,
और उनके रथो, और सवारो पर फिर
बहने लगे। २७ तब मूसा ने अपना हाथ
समुद्र के ऊपर बढाया, और भोर होते होते
क्या हुआ, कि समुद्र फिर ज्यो का त्यो अपने
बल पर आ गया; और मिस्री उलटे भागने
लगे, परन्तु यहोवा ने उनको समुद्र के बीच
ही मे झटक दिया। २८ और जल के
पलटने से, जितने रथ और सवार इस्राए-
लियो के पीछे समुद्र मे आए थे, सो सब वरन
फिरौन की सारी सेना उस मे डूब गई, और
उस मे से एक भी न बचा। २९ परन्तु
इस्राएली समुद्र के बीच स्थल ही स्थल पर

होकर चले गए, और जल उनकी दहिनी
और बाईं दोनो ओर दीवार का काम देता
था। ३० और यहोवा ने उस दिन इस्रा-
एलियो को मिस्रियों के वश से इस प्रकार
छुडाया, और इस्राएलियो ने मिस्रियो
को समुद्र के तट पर मरे पडे हुए देखा।
३१ और यहोवा ने मिस्रियो पर जो अपना
पराक्रम दिखलाया था, उसको देखकर
इस्राएलियो ने यहोवा का भय माना और
यहोवा की और उसके दास मूसा की भी
प्रतीति की॥

१५ तब मूसा और इस्राएलियो ने
यहोवा के लिये यह गीत गाया।
उन्हो ने कहा,
मैं यहोवा का गीत गाऊगा, क्योंकि
वह महाप्रतापी ठहरा है,
घोड़ो समेत सवारो को उस ने
समुद्र मे डाल दिया है॥
२ यहोवा मेरा बल और भजन का
विषय है,
और वही मेरा उद्धार भी ठहरा है;
मेरा ईश्वर वही है, मैं उसी की
स्तुति करूगा, (मैं उसके लिये
निवासस्थान बनाऊगा),
मेरे पूर्वजो का परमेश्वर वही है,
मैं उसको सराहूगा॥
३ यहोवा योद्धा है;
उसका नाम यहोवा है॥
४ फिरौन के रथो और सेना को
उस ने समुद्र मे डाल दिया;
और उसके उत्तम से उत्तम रथी
लाल समुद्र मे डूब गए॥
५ गहिरे जल ने उन्हे ढाप लिया;
वे पत्थर की नाईं गहिरे स्थानो मे
डूब गए॥
६ हे यहोवा, तेरा दहिना हाथ शक्ति
मे महाप्रतापी हुआ
हे यहोवा, तेरा दहिना हाथ शत्रु
को चकनाचूर कर देता है॥
७ और तू अपने विरोधियो को अपने
महाप्रताप से गिरा देता है;
तू अपना कोप भडकाता, और वे
भूसे की नाईं भस्म हो जाते है॥
८ और तेरे नथनो की सास से जल
एकत्र हो गया,
धाराए ढेर की नाईं थम गईं;
समुद्र के मध्य मे गहिरा जल जम
गया॥
९ शत्रु ने कहा था,
मैं पीछा करूंगा, मैं जा पकड़ूगा,
मैं लूट के माल को बाट लूगा,
उन से मेरा जी भर जाएगा।
मैं अपनी तलवार खीचते ही अपने
हाथ से उनको नाश कर
डालूगा॥
१० तू ने अपने श्वास का पवन चलाया,
तब समुद्र ने उनको ढाप लिया;
वे महाजलराशि मे सीसे की नाईं
डूब गए॥
११ हे यहोवा, देवताओ म तेरे तुल्य
कौन है?
तू तो पवित्रता के कारण महा-
प्रतापी, और अपनी स्तुति करने
वालो के भय के योग्य,
और आश्चर्य कर्म का कर्त्ता है॥
१२ तू ने अपना दहिना हाथ बढाया,
और पृथ्वी ने उनको निगल
लिया है॥
१३ अपनी करुणा से तू ने अपनी
छुडाई हुई प्रजा की अगुवाई की

अपने बल से तू उसे अपने पवित्र
निवासस्थान को ले चला है ॥
१४ देश देश के लोग सुनकर कांप
उठेंगे; पलिश्तियों के प्राणों के
लाले पड़ जाएंगे ॥
१५ एदोम के अधिपति व्याकुल होंगे;
मोआब के पहलवान थरथरा
उठेंगे; सब कनान निवासियों
के मन पिघल जाएंगे ॥
१६ उन में डर और घबराहट समा
जाएगा;
तेरी बांह के प्रताप से वे पत्थर की
नाईं अबोल होंगे,
जब तक, हे यहोवा, तेरी प्रजा के
लोग निकल न जाएं,
जब तक तेरी प्रजा के लोग जिनको
तू ने मोल लिया है पार न निकल
जाएं ॥
१७ तू उन्हें पहुंचाकर अपने निज भाग-
वाले पहाड़ पर बसाएगा, यह वही
स्थान है, हे यहोवा, जिसे तू ने
अपने निवास के लिये बनाया,
और वही पवित्रस्थान है जिसे, हे
प्रभु, तू ने आप ही स्थिर किया
है ॥
१८ यहोवा सदा सर्वदा राज्य करता
रहेगा ॥
१९ **यह गीत गाने** का कारण यह
है, कि फिरौन के घोड़े रथों और सवारों
समेत समुद्र के बीच में चले गए, और यहोवा
उनके ऊपर समुद्र का जल लौटा ले आया;
परन्तु इस्राएली समुद्र के बीच स्थल ही
स्थल पर होकर चले गए। २० और
हारून की बहिन मरियम नाम नबिया ने
हाथ में डफ लिया; और सब स्त्रियां डफ
लिए नाचती हुई उसके पीछे हो लीं।
२१ और मरियम उनके साथ यह टेक
गाती गई कि —

यहोवा का गीत गाओ, क्योंकि वह महा-
प्रतापी ठहरा है;
घोड़ों समेत सवारों को उस ने समुद्र में
डाल दिया है ॥

२२ तब मूसा इस्राएलियों को लाल
समुद्र से आगे ले गया, और वे शूर नाम जंगल
में आए; और जंगल में जाते हुए तीन दिन
तक पानी का सोता न मिला। २३ फिर
मारा नाम एक स्थान पर पहुंचे, वहां का
पानी खारा था, उसे वे न पी सके; इस
कारण उस स्थान का नाम मारा * पड़ा।
२४ तब वे यह कहकर मूसा के विरुद्ध
बकझक करने लगे, कि हम क्या पीएं?
२५ तब मूसा ने यहोवा की दोहाई दी,
और यहोवा ने उसे एक पौधा बतला दिया,
जिसे जब उस ने पानी में डाला, तब वह
पानी मीठा हो गया। वहीं यहोवा ने
उनके लिये एक विधि और नियम बनाया,
और वहीं उस ने यह कहकर उनकी
परीक्षा की, २६ कि यदि तू अपने परमेश्वर
यहोवा का वचन तन मन से सुने, और
जो उसकी दृष्टि में ठीक है वही करे,
और उसकी आज्ञाओं पर कान लगाए,
और उसकी सब विधियों को माने, तो
जितने रोग मैं ने मिस्रियों पर भेजा है
उन में से एक भी तुझ पर न भेजूंगा;
क्योंकि मैं तुम्हारा चंगा करनेवाला यहोवा
हूं ॥

**( इस्राएलियों को आकाश से रोटी और चट्टान में से पानी मिलने का वर्णन )**

२७ तब वे एलीम को आए, जहां पानी
के बारह सोते और सत्तर खजूर के पेड़ थे;

* अर्थात् खारा वा कड़ुआ।

और वहा उन्हो ने जल के पास डेरे खडे किए॥

१६ फिर एलीम से कूच करके इस्राएलियो की सारी मण्डली, मिस्र देश से निकलने के महीने के दूसरे महीने के पन्द्रहवे दिन को, सीन नाम जगल में, जो एलीम और सीनै पर्वत के बीच मे है, आ पहुची। २ जगल मे इस्राएलियो की सारी मण्डली मूसा और हारून के विरुद्ध बकझक करने लगी। ३ और इस्राएली उन से कहने लगे, कि जब हम मिस्र देश मे मास की हाडियो के पास बैठकर मनमाना भोजन खाते थे, तब यदि हम यहोवा के हाथ से मार डाले भी जाते तो उत्तम वही था; पर तुम हम को इस जगल मे इसलिये निकाल ले आए हो कि इस सारे समाज को भूखो मार डालो। ४ तब यहोवा ने मूसा से कहा, देखो, मै तुम लोगो के लिये आकाश से भोजन वस्तु बरसाऊगा; और ये लोग प्रतिदिन बाहर जाकर प्रतिदिन का भोजन इकट्ठा करेंगे, इस से मैं उनकी परीक्षा करूगा, कि ये मेरी व्यवस्था पर चलेंगे कि नही। ५ और ऐसा होगा कि छठवें दिन वह भोजन और दिनों से दूना होगा, इसलिये जो कुछ वे उस दिन बटोरें उसे तैयार कर रखें। ६ तब मूसा और हारून ने सारे इस्राएलियो से कहा, साझ को तुम जान लोगे कि जो तुम को मिस्र देश से निकाल ले आया है वह यहोवा है। ७ और भोर को तुम्हे यहोवा का तेज देख पडेगा, क्योंकि तुम जो यहोवा पर बुड़बुडाते हो उसे वह सुनता है। और हम क्या हैं, कि तुम हम पर बुड़बुड़ाते हो? ८ फिर मूसा ने कहा, यह तब होगा जब यहोवा साझ को तुम्हे खाने के लिये मांस और भोर को रोटी मनमाने देगा, क्योकि तुम जो उस पर बुडबुडाते हो उसे वह सुनता है। और हम क्या है? तुम्हारा बुडबुडाना हम पर नही यहोवा ही पर होता है। ९ फिर मूसा ने हारून से कहा, इस्राएलियो की सारी मण्डली को आज्ञा दे, कि यहोवा के साम्हने वरन उसके समीप आवे, क्योकि उस ने उनका बुडबुडाना सुना है। १० और ऐसा हुआ कि जब हारून इस्राएलियो की सारी मण्डली से ऐसी ही बाते कर रहा था, कि उन्हो ने जगल की ओर दृष्टि करके देखा, और उनको यहोवा का तेज बादल मे दिखलाई दिया। ११ तब यहोवा ने मूसा से कहा, १२ इस्राएलियो का बुडबुडाना मै ने सुना है, उन से कह दे, कि गोधूलि के समय तुम मास खाओगे और भोर को तुम रोटी से तृप्त हो जाओगे, और तुम यह जान लोगे कि मै तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हू। १३ और ऐसा हुआ कि साझ को बटेरें आकर सारी छावनी पर बैठ गई, और भोर को छावनी के चारो ओर ओस पडी। १४ और जब ओस सूख * गई तो वे क्या देखते हैं, कि जगल की भूमि पर छोटे छोटे छिलके छोटाई मे पाले के किनको के समान पडे है। १५ यह देखकर इस्राएली, जो न जानते थे कि यह क्या वस्तु है, सो आपस मे कहने लगे यह तो मन्ना † है। तब मूसा ने उन से कहा, यह तो वही भोजनवस्तु है जिसे यहोवा तुम्हे खाने के लिये देता है। १६ जो आज्ञा यहोवा ने दी है वह यह है, कि तुम उस में से अपने अपने खाने के योग्य बटोरा करना, अर्थात् अपने अपने प्राणियो की गिनती के अनुसार, प्रति मनुष्य के पीछे एक एक ओमेर बटोरना; जिसके डेरे मे जितने हों वह उन्ही भर के लिये

* मूल—में चढ।
† अर्थात् क्या, वा अंश।

बटोरा करे। १७ और इस्राएलियों ने
वैसा ही किया; और किसी ने अधिक, और
किसी ने थोडा बटोर लिया। १८ और
जब उन्हो ने उसको ओमेर से नापा, तब
जिसके पास अधिक था उसके कुछ अधिक न
रह गया, और जिसके पास थोडा था उसको
कुछ घटी न हुई, क्योंकि एक एक मनुष्य
ने अपने खाने के योग्य ही बटोर लिया था।
१९ फिर मूसा ने उन से कहा, कोई इस मे
से कुछ बिहान तक न रख छोडे। २० तौभी
उन्हो ने मूसा की बात न मानी, इसलिये
जब किसी किसी मनुष्य ने उस मे से कुछ
बिहान तक रख छोडा, तो उस मे कीडे पड
गए और वह बसाने लगा; तब मूसा उन पर
क्रोधित हुआ। २१ और वे भोर को प्रति-
दिन अपने अपने खाने के योग्य बटोर लेते थे,
और जब धूप कड़ी होती थी, तब वह गल
जाता था। २२ और ऐसा हुआ कि छठवें
दिन उन्हो ने दूना, अर्थात् प्रति मनुष्य के पीछे
दो दो ओमेर बटोर लिया, और मण्डली के
सब प्रधानो ने आकर मूसा को बता दिया।
२३ उस ने उन से कहा, यह तो वही बात
है जो यहोवा ने कही, क्योंकि कल परम-
विश्राम, अर्थात् यहोवा के लिये पवित्र
विश्राम होगा; इसलिये तुम्हे जो तन्दूर में
पकाना हो उसे पकाओ, और जो सिझाना
हो उसे सिझाओ, और इस में से जितना
बचे उसे बिहान के लिये रख छोडो।
२४ जब उन्हो ने उसको मूसा की इस
आज्ञा के अनुसार बिहान तक रख छोडा,
तब न तो वह बसाया, और न उस में कीड़े
पड़े। २५ तब मूसा ने कहा, आज उसी
को खाओ, क्योंकि आज यहोवा का विश्राम-
दिन है; इसलिये आज तुम को वह मैदान
में न मिलेगा। २६ छः दिन तो तुम उसे
बटोरा करोगे; परन्तु सातवा दिन तो
विश्राम का दिन है, उस मे वह न मिलेगा।
२७ तौभी लोगों मे से कोई कोई सातवे
दिन भी बटोरने के लिये बाहर गए, परन्तु
उनको कुछ न मिला। २८ तब यहोवा ने
मूसा से कहा, तुम लोग मेरी आज्ञाओं और
व्यवस्था को कब तक नही मानोगे?
२९ देखो, यहोवा ने जो तुम को विश्राम
का दिन दिया है, इसी कारण वह छठवें
दिन को दो दिन का भोजन तुम्हे देता है;
इसलिये तुम अपने अपने यहां बैठे रहना,
सातवे दिन कोई अपने स्थान से बाहर न
जाना। ३० लोगों ने मानवे दिन विश्राम
किया। ३१ और इस्राएल के घरानेवालो
ने उम वस्तु का नाम मन्ना रखा; और वह
धनिया के समान श्वेत था, और उमका स्वाद
मधु के बने हुए पूए का सा था। ३२ फिर
मूसा ने कहा, यहोवा ने जो आज्ञा दी वह यह
है, कि इस मे से ओमेर भर अपने वश की
पीढी पीढी के लिये रख छोडो, जिससे वे
जानें कि यहोवा हमको मिस्र देश से निकाल-
कर जंगल मे कैसी रोटी खिलाता था।
३३ तब मूसा ने हारून मे कहा, एक पात्र
लेकर उस में ओमेर भर लेकर उसे यहोवा
के आगे धर दे, कि वह तुम्हारी पीढ़ियो के
लिये रखा रहे। ३४ जैसी आज्ञा यहोवा ने
मूसा को दी थी, उसी के अनुसार हारून ने
उसको साक्षी के सन्दूक के आगे धर दिया,
कि वह वही रखा रहे। ३५ इस्राएली जब
तक बसे हुए देश मे न पहुचे तब तक,
अर्थात् चालीस बर्ष तक मन्ना को खाते रहे;
वे जब तक कनान देश के सिवाने पर नहीं
पहुचे तब तक मन्ना को खाते रहे। ३६ एक
ओमेर तो एपा का दसवा भाग है।

१७ फिर इस्राएलियो की सारी
मण्डली सीन नाम जंगल से निकल

चली, और यहोवा के आज्ञानुसार कूच करके
रपीदीम में अपने डेरे खड़े किए, और वहां
उन लोगों को पीने को पानी न मिला।
२ इसलिये वे मूसा से वादविवाद करके
कहने लगे, कि हमें पीने का पानी दे। मूसा ने
उन से कहा, तुम मुझ से क्यों वादविवाद
करते हो? और यहोवा की परीक्षा क्यों
करते हो? ३ फिर वहां लोगों को पानी
की प्यास लगी तब वे यह कहकर मूसा पर
बुड़बुड़ाने लगे, कि तू हमें लड़केबालों और
पशुओं समेत प्यासों मार डालने के लिये
मिस्र से क्यों ले आया है? ४ तब मूसा ने
यहोवा की दोहाई दी, और कहा, इन लोगों
से मैं क्या करूं? ये सब मुझे पत्थरवाह
करने को तैयार हैं। ५ यहोवा ने मूसा से
कहा, इस्राएल के वृद्ध लोगों में से कुछ को
अपने साथ ले ले, और जिस लाठी से तू ने
नील नदी* पर मारा था, उसे अपने हाथ में
लेकर लोगों के आगे बढ़ चल। ६ देख,
मैं तेरे आगे चलकर होरेब पहाड़ की एक
चट्टान पर खड़ा रहूंगा, और तू उस चट्टान
पर मारना, तब उस में से पानी निकलेगा,
जिससे ये लोग पीएं। तब मूसा ने इस्राएल
के वृद्ध लोगों के देखते वैसा ही किया।
७ और मूसा ने उस स्थान का नाम मस्सा†
और मरीबा‡ रखा, क्योंकि इस्राए-
लियों ने वहां वादविवाद किया था, और
यहोवा की परीक्षा यह कहकर की, कि क्या
यहोवा हमारे बीच है वा नहीं?

(अमालेकियों पर विजय)

८ तब अमालेकी आकर रपीदीम में
इस्राएलियों से लड़ने लगे। ९ तब मूसा ने
यहोशू से कहा, हमारे लिये कई एक पुरुषों

* मूल में—योर।
† अर्थात् परीक्षा। ‡ अर्थात् झगड़ा।

को चुनकर छांट ले, और बाहर जाकर
अमालेकियों से लड़, और मैं कल परमेश्वर
की लाठी हाथ में लिये हुए पहाड़ी की चोटी
पर खड़ा रहूंगा। १० मूसा की इस आज्ञा
के अनुसार यहोशू अमालेकियों से लड़ने
लगा, और मूसा, हारून, और हूर पहाड़ी
की चोटी पर चढ़ गए। ११ और जब तक
मूसा अपना हाथ उठाए रहता था तब तक
तो इस्राएल प्रबल होता था, परन्तु जब
जब वह उसे नीचे करता तब तब अमालेक
प्रबल होता था। १२ और जब मूसा के
हाथ भर गए, तब उन्हों ने एक पत्थर लेकर
मूसा के नीचे रख दिया, और वह उस पर
बैठ गया, और हारून और हूर एक एक
अलग में उसके हाथों को सम्भाले रहे, और
उसके हाथ सूर्यास्त तक स्थिर रहे।
१३ और यहोशू ने अनुचरों समेत अमाले-
कियों को तलवार के बल से हरा दिया।
१४ तब यहोवा ने मूसा से कहा, स्मरणार्थ
इस बात को पुस्तक में लिख ले और यहोशू
को सुना दे, कि मैं आकाश के नीचे से
अमालेक का स्मरण भी पूरी रीति से मिटा
डालूंगा। १५ तब मूसा ने एक वेदी
बनाकर उसका नाम यहोवानिस्सी* रखा,
१६ और कहा, यहोवा ने शपथ खाई
है, कि यहोवा अमालेकियों से पीढ़ियों तक
लड़ाई करता रहेगा॥

(मूसा को अपने ससुर से भेंट करने का वर्णन)

१८ और मूसा के ससुर मिद्यान के
याजक यित्रो ने यह सुना, कि
परमेश्वर ने मूसा और अपनी प्रजा इस्राएल
के लिये क्या क्या किया है, अर्थात् यह कि
किस रीति से यहोवा इस्राएलियों को मिस्र

* अर्थात् ईश्वर सहाय।

से निकाल ले आया। २ तब मूसा के ससुर
यित्रो मूसा की पत्नी सिप्पोरा को, जो
पहिले नैहर भेज दी गई थी, ३ और
उसके दोनो बेटो को भी ले आया, इन मे से
एक का नाम मूसा ने यह कहकर गेर्शोम
रखा था, कि मै अन्य देश मे परदेशी हुआ हू।
४ और दूसरे का नाम उस ने यह कहकर
एलीएजेर* रखा, कि मेरे पिता के परमेश्वर
ने मेरा सहायक होकर मुझे फिरौन की
तलवार से बचाया। ५ मूसा की पत्नी
और पुत्रों को उसका ससुर यित्रो सग लिए
मूसा के पास जगल के उस स्थान मे आया,
जहा परमेश्वर के पर्वत के पास उसका डेरा
पडा था। ६ और आकर उस ने मूसा के
पास यह कहला भेजा, कि मै तेरा ससुर यित्रो
हू, और दोनो बेटो समेत तेरी पत्नी को
तेरे पास ले आया हू। ७ तब मूसा अपने
ससुर से भेट करने के लिये निकला, और
उसको दण्डवत् करके चूमा, और वे परस्पर
कुशल क्षेम पूछते हुए डेरे पर आ गए।
८ वहा मूसा ने अपने ससुर से वर्णन किया,
कि यहोवा ने इस्राएलियो के निमित्त फिरौन
और मिस्रियो से क्या क्या किया, और
इस्राएलियो ने मार्ग मे क्या क्या कष्ट
उठाया, फिर यहोवा उन्हे कैसे कैसे
छुडाता आया है। ९ तब यित्रो ने उस
समस्त भलाई के कारण जो यहोवा ने
इस्राएलियो के साथ की थी, कि उन्हे
मिस्रियो के वश से छुडाया था, मग्न होकर
कहा, १० धन्य है यहोवा, जिस ने तुम
को फिरौन और मिस्रियो के वश से छुडाया,
जिस ने तुम लोगो को मिस्रियो की मुट्ठी मे
से छुडाया है। ११ अब मै ने जान लिया
है कि यहोवा सब देवताओ से बड़ा है;
वरन उस विषय मे भी जिस मे उन्हो ने
इस्राएलियो से अभिमान किया था।
१२ तब मूसा के ससुर यित्रो ने परमेश्वर
के लिये होमबलि और मेलबलि चढाए,
और हारून इस्राएलियो के सब पुरनियो
समेत मूसा के ससुर यित्रो के सग परमेश्वर
के आगे भोजन करने को आया। १३ दूसरे
दिन मूसा लोगो का न्याय करने को बैठा,
और भोर से साझ तक लोग मूसा के आस-
पास खडे रहे। १४ यह देखकर कि मूसा
लोगो के लिये क्या क्या करता है, उसके
ससुर ने कहा, यह क्या काम है जो तू लोगो
के लिय करता है? क्या कारण है कि तू
अकेला बैठा रहता है, और लोग भोर से
साझ तक तेरे आसपास खडे रहते है?
१५ मूसा ने अपने ससुर से कहा, इसका
कारण यह है कि लोग मेरे पास परमेश्वर
से पूछने आते है। १६ जब जब उनका
कोई मुकद्दमा होता है तब तब वे मेरे पास
आते है, और मै उनके बीच न्याय करता,
और परमेश्वर की विधि और व्यवस्था उन्हे
जताता हू। १७ मूसा के ससुर ने उस से
कहा, जो काम तू करता है वह अच्छा
नही। १८ और इस से तू क्या, वरन ये
लोग भी जो तेरे सग है निश्चय हार जाएगे,
क्योकि यह काम तेरे लिये बहुत भारी है;
तू इसे अकेला नही कर सकता। १९ इस-
लिये अब मेरी सुन ले, मै तुझ को सम्मति
देता हू, और परमेश्वर तेरे सग रहे। तू
तो इन लोगो के लिये परमेश्वर के सम्मुख
जाया कर, और इनके मुकद्दमो को परमेश्वर
के पास तू पहुचा दिया कर। २० इन्हे
विधि और व्यवस्था प्रगट कर करके, जिस
मार्ग पर इन्हे चलना, और जो जो काम
इन्हे करना हो, वह इनको जता दिया कर।
२१ फिर तू इन सब लोगो मे से ऐसे पुरुषों

* अर्थात् यहोवा मेरा झण्डा है।

को छांट ले, जो गुणी, और परमेश्वर का
भय मानने वाले, सच्चे, और अन्याय के लाभ
से घृणा करने वाले हों; और उनको हजार-
हजार, सौ-सौ, पचास-पचास, और दस-दस
मनुष्यों पर प्रधान नियुक्त कर दे। २२ और
वे सब समय इन लोगों का न्याय किया करें,
और सब बड़े बड़े मुकद्दमों को तो तेरे पास
ले आया करें; और छोटे छोटे मुकद्दमों का
न्याय आप ही किया करें; तब तेरा बोझ
हलका होगा, क्योंकि इस बोझ को वे भी
तेरे साथ उठाएंगे। २३ यदि तू यह उपाय
करे, और परमेश्वर तुझ को ऐसी आज्ञा दे,
तो तू ठहर सकेगा, और ये सब लोग अपने
स्थान को कुशल से पहुंच सकेंगे। २४ अपने
ससुर की यह बात मान कर मूसा ने उसके
सब वचनों के अनुसार किया। २५ सो
उस ने सब इस्राएलियों में से गुणी गुणी
पुरुष चुनकर उन्हें हजार-हजार, सौ-सौ,
पचास-पचास, दस-दस लोगों के ऊपर प्रधान
ठहराया। २६ और वे सब लोगों का न्याय
करने लगे, जो मुकद्दमा कठिन होता उसे
तो वे मूसा के पास ले आते थे, और सब
छोटे मुकद्दमों का न्याय वे आप ही किया
करते थे। २७ और मूसा ने अपने ससुर
को विदा किया, और उस ने अपने देश का
मार्ग लिया॥

**(सीनै पर्वत पर यहोवा के दर्शन देने का वर्णन)**

**१९** इस्राएलियों को मिस्र देश से
निकले हुए जिस दिन तीन महीने
बीत चुके, उसी दिन वे सीनै के जंगल में
आए। २ और जब वे रपीदीम से कूच
करके सीनै के जंगल में आए, तब उन्हों ने
जंगल में डेरे खड़े किए; और वहीं पर्वत के
आगे इस्राएलियों ने छावनी डाली। ३ तब
मूसा पर्वत पर परमेश्वर के पास चढ़ गया,
और यहोवा ने पर्वत पर से उसको पुकारकर
कहा, याकूब के घराने से ऐसा कह, और
इस्राएलियों को मेरा यह वचन सुना, ४ कि
तुम ने देखा है कि मैं ने मिस्रियों से
क्या क्या किया; तुम को मानो उकाब
पक्षी के पंखों पर चढ़ाकर अपने पास ले
आया हूं। ५ इसलिये अब यदि तुम निश्चय
मेरी मानोगे, और मेरी वाचा को पालन
करोगे, तो सब लोगों में से तुम ही मेरा निज
धन ठहरोगे; समस्त पृथ्वी तो मेरी है।
६ और तुम मेरी दृष्टि में याजकों का राज्य
और पवित्र जाति ठहरोगे। जो बातें तुझे
इस्राएलियों से कहनी हैं वे ये ही हैं।
७ तब मूसा ने आकर लोगों के पुरनियों
को बुलवाया, और ये सब बातें, जिनके कहने
की आज्ञा यहोवा ने उसे दी थी, उनको
समझा दीं। ८ और सब लोग मिलकर
बोल उठे, जो कुछ यहोवा ने कहा है
वह सब हम नित करेंगे। लोगों की यह
बातें मूसा ने यहोवा को सुनाईं। ९ तब
यहोवा ने मूसा से कहा, सुन, मैं बादल के
अन्धियारे में होकर तेरे पास आता हूं,
इसलिये कि जब मैं तुझ से बातें करूं तब वे
लोग सुनें, और सदा तेरी प्रतीति करें।
और मूसा ने यहोवा से लोगों की बातों का
वर्णन किया। १० तब यहोवा ने मूसा से
कहा, लोगों के पास जा और उन्हें आज
और कल पवित्र करना, और वे अपने वस्त्र
धो लें, ११ और वे तीसरे दिन तक
तैयार हो रहें, क्योंकि तीसरे दिन यहोवा
सब लोगों के देखते सीनै पर्वत पर उतर
आएगा। १२ और तू लोगों के लिये चारों
ओर बाड़ा बान्ध देना, और उन से कहना,
कि तुम सचेत रहो कि पर्वत पर न चढ़ो
और उसके सिवाने को भी न छूओ; और

जो कोई पहाड को छूए वह निश्चय मार
डाला जाए। १३ उसको कोई हाथ से
तो न छूए, परन्तु वह निश्चय पत्थरवाह
किया जाए, वा तीर से छेदा जाए, चाहे
पशु हो चाहे मनुष्य, वह जीवित न बचे।
जब महाशब्द वाले नरसिगे का शब्द देर
तक सुनाई दे, तब लोग पर्वत के पास आए।
१४ तब मूसा ने पर्वत पर से उतरकर
लोगों के पास आकर उनको पवित्र कराया,
और उन्हो ने अपने वस्त्र धो लिए।
१५ और उस ने लोगों से कहा, तीसरे दिन
तक तैयार हो रहो, स्त्री के पास न जाना।
१६ जब तीसरा दिन आया तब भोर होते
बादल गरजने और बिजली चमकने लगी,
और पर्वत पर काली घटा छा गई, फिर
नरसिगे का शब्द बडा भारी हुआ, और
छावनी मे जितने लोग थे सब काप उठे।
१७ तब मूसा लोगो को परमेश्वर से भेट
करने के लिये छावनी स निकाल ले गया,
और वे पर्वत के नीचे खडे हुए। १८ और
यहोवा जो आग मे होकर सीनै पर्वत पर
उतरा था, इस कारण समस्त पर्वत धुए से
भर गया, और उसका धुआ भट्टे का सा उठ
रहा था, और समस्त पर्वत बहुत काप रहा
था। १६ फिर जब नरसिगे का शब्द
बढ़ना और बहुत भारी होता गया, तब
मूसा बोला, और परमेश्वर ने वाणी
सुनाकर उसको उत्तर दिया। २० और
यहोवा सीनै पर्वत की चोटी पर उतरा,
और मूसा को पर्वत की चोटी पर बुलाया,
और मूसा ऊपर चढ गया। २१ तब
यहोवा ने मूसा से कहा, नीचे उतरके लोगो
को चितावनी दे, कही ऐसा न हो कि वे
बाडा तोडके यहोवा के पास देखने को घुसे,
और उन मे से बहुत नाश हो जाए।
२२ और याजक जो यहोवा के समीप आया
करते है वे भी अपने को पवित्र करे, कही
ऐसा न हो कि यहोवा उन पर टूट पडे।
२३ मूसा ने यहोवा से कहा वे लोग सीनै
पर्वत पर नही चढ सकते, तू ने तो आप हम
को यह कहकर चिताया, कि पर्वत के चारो
ओर बाडा बान्धकर उसे पवित्र रखो।
२४ यहोवा ने उस से कहा, उतर तो जा,
और हारून समेत तू ऊपर आ, परन्तु याजक
और साधारण लोग कही यहोवा के पास
बाडा तोडके न चढ आए, कही ऐसा न हो कि
वह उन पर टूट पडे। २५ ये ही बाते मूसा
ने लोगो के पास उतरके उनको सुनाई॥

( सब इस्राएलियों को दस आज्ञाओं के
सुनाये जाने का वर्णन )

२० तब परमेश्वर ने ये सब वचन
कहे, २ कि मै तेरा परमेश्वर यहोवा
हू, जो तुझे दासत्व के घर अर्थात् मिस्र
देश से निकाल लाया है॥

३ तू मुझे छोड दूसरो को ईश्वर करके
न मानना॥

४ तू अपने लिये कोई मूर्ति खोदकर न
बनाना, न किसी कि प्रतिमा बनाना, जो
आकाश मे, वा पृथ्वी पर, वा पृथ्वी के जल
मे है। ५ तू उनको दण्डवत् न करना, और
न उनकी उपासना करना, क्योंकि मै तेरा
परमेश्वर यहोवा जलन रखने वाला ईश्वर
हू, और जो मुझ से बैर रखते है, उनके बेटो,
पोतो, और परपोतो का भी पितरो का दण्ड
दिया करता हू, ६ और जो मुझ से प्रेम
रखते और मेरी आज्ञाओ को मानते है, उन
हजारो पर करुणा किया करता हू॥

७ तू अपने परमेश्वर का नाम व्यर्थ *
न लेना, क्योंकि जो यहोवा का नाम व्यर्थ *
ले वह उसको निर्दोष न ठहराएगा॥

* वा झूठी बात पर।

८ तू विश्रामदिन को पवित्र मानने के
लिये स्मरण रखना। ९ छः दिन तो तू
परिश्रम करके अपना सब काम काज
करना, १० परन्तु सातवां दिन तेरे
परमेश्वर यहोवा के लिये विश्रामदिन है।
उस में न तो तू किसी भांति का काम काज
करना, और न तेरा बेटा, न तेरी बेटी, न
तेरा दास, न तेरी दासी, न तेरे पशु, न
कोई परदेशी जो तेरे फाटकों के भीतर हो।
११ क्योंकि छः दिन में यहोवा ने आकाश,
और पृथ्वी, और समुद्र, और जो कुछ उन में
है, सब को बनाया, और सातवें दिन विश्राम
किया, इस कारण यहोवा ने विश्रामदिन
को आशीष दी और उसको पवित्र
ठहराया॥

१२ तू अपने पिता और अपनी माता
का आदर करना, जिस से जो देश तेरा
परमेश्वर यहोवा तुझे देता है उस में तू
बहुत दिन तक रहने पाए॥

१३ तू खून न करना॥

१४ तू व्यभिचार न करना॥

१५ तू चोरी न करना॥

१६ तू किसी के विरुद्ध झूठी साक्षी न
देना॥

१७ तू किसी के घर का लालच न
करना, न तो किसी की स्त्री का लालच
करना, और न किसी के दास-दासी वा
बैल गदहे का, न किसी की किसी वस्तु का
लालच करना॥

१८ और सब लोग गरजने और बिजली
और नरसिंगे के शब्द सुनते, और धुआं
उठते हुए पर्वत को देखते रहे, और देखके,
कांपकर दूर खड़े हो गए, १९ और वे
मूसा से कहने लगे, तू ही हम से बातें कर,
तब तो हम सुन सकेंगे, परन्तु परमेश्वर
हम से बातें न करे, ऐसा न हो कि हम मर
जाएं। २० मूसा ने लोगों से कहा, डरो
मत, क्योंकि परमेश्वर इस निमित्त आया
है कि तुम्हारी परीक्षा करे, और उसका
भय तुम्हारे मन में * बना रहे, कि तुम पाप
न करो। २१ और वे लोग तो दूर ही
खड़े रहे, परन्तु मूसा उस घोर अन्धकार के
समीप गया जहां परमेश्वर था॥

(मूसा से कही हुई यहोवा की व्यवस्था)

२२ तब यहोवा ने मूसा से कहा, तू
इस्राएलियों को मेरे ये वचन सुना, कि तुम
लोगों ने तो आप ही देखा है कि मैं ने
तुम्हारे साथ आकाश से बातें की हैं।
२३ तुम मेरे साथ किसी को सम्मिलित न
करना, अर्थात् अपने लिये चान्दी वा सोने से
देवताओं को न गढ़ लेना। २४ मेरे लिये
मिट्टी की एक वेदी बनाना, और अपनी
भेड़-बकरियों और गाय-बैलों के होमबलि
और मेलबलि को उस पर चढ़ाना, जहां
जहां मैं अपने नाम का स्मरण कराऊं वहां
वहां मैं आकर तुम्हें आशीष दूंगा। २५ और
यदि तुम मेरे लिये पत्थरों की वेदी बनाओ,
तो तराशे हुए पत्थरों से न बनाना, क्योंकि
जहां तुम ने उस पर अपना हथियार लगाया
वहां तू उसे अशुद्ध कर देगा। २६ और
मेरी वेदी पर सीढ़ी से कभी न चढ़ना, कहीं
ऐसा न हो कि तेरा तन उस पर नंगा
देख पड़े॥

२१ फिर जो नियम तुझे उनको
समझाने हैं वे ये हैं॥

२ जब तुम कोई इब्री दास मोल लो,
तब वह छः वर्ष तक सेवा करता रहे, और
सातवें वर्ष स्वतन्त्र होकर सेंतमेंत चला
जाए। ३ यदि वह अकेला आया हो, तो

* मूल में—तुम्हारे साम्हने।

अकेला ही चला जाए, और यदि पत्नी सहित आया हो, तो उसके साथ उसकी पत्नी भी चली जाए। ४ यदि उसके स्वामी ने उसको पत्नी दी हो और उस से उसके बेटे वा बेटियां उत्पन्न हुई हों, तो उसकी पत्नी और बालक उस स्वामी के ही रहें, और वह अकेला चला जाए। ५ परन्तु यदि वह दास दृढ़ता से कहे, कि मैं अपने स्वामी, और अपनी पत्नी, और बालकों से प्रेम रखता हूं, इसलिये मैं स्वतन्त्र होकर न चला जाऊंगा, ६ तो उसका स्वामी उसको परमेश्वर * के पास ले चले, फिर उसको द्वार के किवाड़ वा बाजू के पास ले जाकर उसके कान में सुतारी से छेद करे, तब वह सदा उसकी सेवा करता रहे॥

७ यदि कोई अपनी बेटी को दासी होने के लिये बेच डाले, तो वह दासी की नाईं बाहर न जाए। ८ यदि उसका स्वामी उसको अपनी पत्नी बनाए, और फिर उस से प्रसन्न न रहे, तो वह उसे दाम से छुड़ाई जाने दे, उसका विश्वासघात करने के बाद उसे ऊपरी लोगों के हाथ बेचने का उसको अधिकार न होगा। ९ और यदि उस ने उसे अपने बेटे को ब्याह दिया हो, तो उस से बेटी का सा व्यवहार करे। १० चाहे वह दूसरी पत्नी कर ले, तौभी वह उसका भोजन, वस्त्र, और संगति न घटाए। ११ और यदि वह इन तीन बातों में घटी करे, तो वह स्त्री सेंतमेंत बिना दाम चुकाए ही चली जाए॥

१२ जो किसी मनुष्य को ऐसा मारे कि वह मर जाए, तो वह भी निश्चय मार डाला जाए। १३ यदि वह उसकी घात में न बैठा हो, और परमेश्वर की इच्छा ही से वह उसके हाथ में पड़ गया हो, तो ऐसे मारनेवाले के भागने के निमित्त मैं एक स्थान ठहराऊंगा जहां वह भाग जाए। १४ परन्तु यदि कोई ढिठाई से किसी पर चढ़ाई करके उसे छल से घात करे, तो उसको मार डालने के लिये मेरी वेदी के पास से भी अलग ले जाना॥

१५ जो अपने पिता वा माता को मारे-पीटे वह निश्चय मार डाला जाए॥

१६ जो किसी मनुष्य को चुराए, चाहे उसे ले जाकर बेच डाले, चाहे वह उसके यहां पाया जाए, तो वह भी निश्चय मार डाला जाए॥

१७ जो अपने पिता वा माता को श्राप दे वह भी निश्चय मार डाला जाए॥

१८ यदि मनुष्य झगड़ते हों, और एक दूसरे को पत्थर वा मुक्के से ऐसा मारे कि वह मरे नहीं परन्तु बिछौने पर पड़ा रहे, १९ तो जब वह उठकर लाठी के सहारे से बाहर चलने फिरने लगे, तब वह मारनेवाला निर्दोष ठहरे, उस दशा में वह उसके पड़े रहने के समय की हानि तो भर दे, और उसको भला चंगा भी करा दे॥

२० यदि कोई अपने दास वा दासी को सोंटे से ऐसा मारे कि वह उसके मारने से मर जाए, तब तो उसको निश्चय दण्ड दिया जाए। २१ परन्तु यदि वह दो एक दिन जीवित रहे, तो उसके स्वामी को दण्ड न दिया जाए; क्योंकि वह दास उसका धन है॥

२२ यदि मनुष्य आपस में मारपीट करके किसी गर्भिणी स्त्री को ऐसी चोट पहुंचाए, कि उसका गर्भ गिर जाए, परन्तु और कुछ हानि न हो, तो मारनेवाले से उतना दण्ड लिया जाए जितना उस स्त्री का पति पंच की सम्मति से ठहराए।

* वा न्यायियों।

२३ परन्तु यदि उसको और कुछ हानि
पहुंचे, तो प्राण की सन्ती प्राण का, २४ और
आंख की सन्ती आंख का, और दांत की
सन्ती दांत का, और हाथ की सन्ती हाथ
का, और पांव की सन्ती पांव का, २५ और
दाग की सन्ती दाग का, और घाव की सन्ती
घाव का, और मार की सन्ती मार का
दण्ड हो ॥

२६ जब कोई अपने दास वा दासी की
आंख पर ऐसा मारे कि फूट जाए, तो वह
उसकी आंख की सन्ती उसे स्वतन्त्र करके
जाने दे। २७ और यदि वह अपने दास
वा दासी को मारके उसका दांत तोड डाले,
तो वह उसके दांत की सन्ती उसे स्वतन्त्र
करके जाने दे ॥

२८ यदि बैल किसी पुरुष वा स्त्री को
ऐसा सींग मारे कि वह मर जाए, तो वह बैल
तो निश्चय पत्थरवाह करके मार डाला
जाए, और उसका मांस खाया न जाए;
परन्तु बैल का स्वामी निर्दोष ठहरे।
२९ परन्तु यदि उस बैल की पहिले से सींग
मारने की बान पडी हो, और उसके स्वामी
ने जताए जाने पर भी उसको न बान्ध रखा
हो, और वह किसी पुरुष वा स्त्री को मार
डाले, तब तो वह बैल पत्थरवाह किया जाए,
और उसका स्वामी भी मार डाला जाए।
३० यदि उस पर छुडौती ठहराई जाए,
तो प्राण छुडाने को जो कुछ उसके लिये
ठहराया जाए उसे उतना ही देना पडेगा।
३१ चाहे बैल ने किसी बेटे को, चाहे बेटी
को मारा हो, तौभी इसी नियम के अनुसार
उसके स्वामी के साथ व्यवहार किया जाए।
३२ यदि बैल ने किसी दास वा दासी को
सींग मारा हो, तो बैल का स्वामी उस दास
के स्वामी को तीस शेकेल रूपा दे, और वह
बैल पत्थरवाह किया जाए ॥

३३ यदि कोई मनुष्य गडहा खोलकर
वा खोदकर उसको न ढांपे, और उस में
किसी का बैल वा गदहा गिर पडे, ३४ तो
जिसका वह गडहा हो वह उस हानि
को भर दे, वह पशु के स्वामी को उसका
मोल दे, और लोथ गडहवाले की ठहरे ॥

३५ यदि किसी का बैल किसी दूसरे के
बैल को ऐसी चोट लगाए, कि वह मर जाए,
तो वे दोनों मनुष्य जीते बैल को बेचकर
उसका मोल आपस में आधा आधा बांट लें;
और लोथ को भी वैसा ही बांटें। ३६ यदि
यह प्रगट हो कि उस बैल की पहिले से सींग
मारने की बान पडी थी, पर उसके स्वामी ने
उसे बान्ध नहीं रखा, तो निश्चय यह बैल
की सन्ती बैल भर दे, पर लोथ उसी की
ठहरे ॥

२२ यदि कोई मनुष्य बैल, वा भेड,
वा बकरी चुराकर उसका घात
करे वा बेच डाले, तो वह बैल की सन्ती
पांच बैल, और भेड-बकरी की सन्ती चार
भेड़-बकरी भर दे। २ यदि चोर सेंध
लगाते हुए पकडा जाए, और उस पर
ऐसी मार पडे कि वह मर जाए, तो उसके
खून का दोष न लगे, ३ यदि सूर्य निकल
चुके, तो उसके खून का दोष लगे; अवश्य है
कि वह हानि को भर दे, और यदि उसके
पास कुछ न हो, तो वह चोरी के कारण बेच
दिया जाए। ४ यदि चुराया हुआ बैल,
वा गदहा, वा भेड, वा बकरी उसके हाथ में
जीवित पाई जाए, तो वह उसका दूना
भर दे ॥

५ यदि कोई अपने पशु से किसी का
खेत वा दाख की बारी चराए, अर्थात् अपने
पशु को ऐसा छोड दे कि वह पराए खेत को
चर ले, तो वह अपने खेत की और अपनी

दाख की बारी की उत्तम से उत्तम उपज में
से उस हानि को भर दे॥
६ यदि कोई आग जलाए, और वह काटो
में लग जाए और फूलो के ढेर वा अनाज
वा खडा खेत जल जाए, तो जिस ने आग
जलाई हो वह हानि को निश्चय भर दे॥
७ यदि कोई दूसरे को रुपए वा सामग्री
की धरोहर धरे, और वह उसके घर से
चुराई जाए, तो यदि चोर पकडा जाए,
तो दूना उसी को भर देना पडेगा। ८ और
यदि चोर न पकडा जाए, तो घर का स्वामी
परमेश्वर के पास लाया जाए, कि निश्चय
हो जाय कि उस ने अपने भाई बन्धु की
सम्पत्ति पर हाथ लगाया है वा नही।
९ चाहे बैल, चाहे गदहे, चाहे भेड वा
बकरी, चाहे वस्त्र, चाहे किसी प्रकार की
ऐसी खोई हुई वस्तु के विषय अपराध क्यो
न लगाया जाय, जिसे दो जन अपनी अपनी
कहते हों, तो दोनों का मुकद्दमा परमेश्वर *
के पास आए; और जिसको परमेश्वर
दोषी ठहराए † वह दूसरे को दूना भर दे॥
१० यदि कोई दूसरे को गदहा वा बैल
वा भेड़-बकरी वा कोई और पशु रखने के
लिये सौपे, और किसी के बिना देखे वह
मर जाए, वा चोट खाए, वा हाक दिया
जाए, ११ तो उन दोनो के बीच यहोवा
की शपथ खिलाई जाए कि मैं ने इसकी
सम्पत्ति पर हाथ नही लगाया; तब सम्पत्ति
का स्वामी इसको सच माने, और दूसरे को
उसे कुछ भी भर देना न होगा। १२ यदि
वह सचमुच उसके यहा से चुराया गया हो,
तो वह उसके स्वामी को उसे भर दे।
१३ और यदि वह फाड डाला गया हो,
तो वह फाड़े हुए को प्रमाण के लिये ले
आए, तब उसे उसको भी भर देना न
पडेगा॥
१४ फिर यदि कोई दूसरे से पशु माग
लाए, और उसके स्वामी के सग न रहते
उसको चोट लगे वा वह मर जाए, तो वह
निश्चय उसकी हानि भर दे। १५ यदि
उसका स्वामी सग हो, तो दूसरे को उसकी
हानि भरना न पडे; और यदि वह भाडे
का हो तो उसकी हानि उसके भाडे मे
आ गई॥
१६ यदि कोई पुरुष किसी कन्या को
जिसके ब्याह की बात न लगी हो फुसलाकर
उसके सग कुकर्म करे, तो वह निश्चय
उसका मोल देके उसे ब्याह ले। १७ परन्तु
यदि उसका पिता उसे देने को बिलकुल
इनकार करे, तो कुकर्म करनेवाला कन्याओं
के मोल की रीति के अनुसार रुपये तौल दे॥
१८ तू डाइन को जीवित रहने न देना॥
१९ जो कोई पशुगमन करे वह निश्चय
मार डाला जाए॥
२० जो कोई यहोवा को छोड़ किसी
और देवता के लिये बलि करे वह सत्यानाश
किया जाए। २१ और परदेशी को न
सताना और न उस पर अन्धेर करना,
क्योंकि मिस्र देश मे तुम भी परदेशी थे।
२२ किसी विधवा वा अनाथ बालक को
दुःख न देना। २३ यदि तुम ऐसो को
किसी प्रकार का दुःख दो, और वे कुछ भी
मेरी दोहाई दें, तो मैं निश्चय उनकी
दोहाई सुनूगा; २४ तब मेरा क्रोध
भड़केगा, और मैं तुम को तलवार से
मरवाऊगा, और तुम्हारी पत्नियां विधवा
और तुम्हारे बालक अनाथ हो जाएंगे॥
२५ यदि तू मेरी प्रजा मे से किसी दीन
को जो तेरे पास रहता हो रुपए का ऋण
दे, तो उस से महाजन की नाई ब्याज न

* वा न्यायियों।
† वा न्यायी दोषी ठहराए।

लेना। २६ यदि तू कभी अपने भाईबन्धु
के वस्त्र को बन्धक करके रख भी ले, तो
सूर्य के अस्त होने तक उसको लौटा देना;
२७ क्योंकि वह उसका एक ही ओढ़ना है,
उसकी देह का वही अकेला वस्त्र होगा,
फिर वह किसे ओढ़कर सोएगा? तौभी
जब वह मेरी दोहाई देगा तब मैं उसकी
सुनूंगा, क्योंकि मैं तो करुणामय हूं॥

२८ परमेश्वर * को श्राप न देना, और
न अपने लोगों के प्रधान को श्राप देना।
२९ अपने खेतों की उपज और फलों के
रस में से कुछ मुझे देने में विलम्ब न करना।
अपने बेटों में से पहिलौठे को मुझे देना।
३० वैसे ही अपनी गायों और भेड़-बकरियों
के पहिलौठे भी देना, सात दिन तक तो
बच्चा अपनी माता के संग रहे, और आठवें
दिन तू उसे मुझ को दे देना। ३१ और
तुम मेरे लिये पवित्र मनुष्य बनना, इस
कारण जो पशु मैदान में फाड़ा हुआ पड़ा
मिले उसका मांस न खाना, उसको कुत्तों के
आगे फेंक देना॥

२३ झूठी बात न फैलाना। अन्यायी
साक्षी होकर दुष्ट का साथ न देना।
२ बुराई करने के लिये न तो बहुतों के पीछे
हो लेना, और न उनके पीछे फिरके मुकद्दमे
में न्याय बिगाड़ने को साक्षी देना, ३ और
कंगाल के मुकद्दमे में उसका भी पक्ष न
करना॥

४ यदि तेरे शत्रु का बैल वा गदहा
भटकता हुआ तुझे मिले, तो उसे उसके पास
अवश्य फेर ले आना। ५ फिर यदि तू
अपने बैरी के गदहे को बोझ के मारे दबा
हुआ देखे, तो चाहे उसको उसके स्वामी के
लिये छुड़ाने के लिये तेरा मन न चाहे, तौभी
अवश्य स्वामी का साथ देकर उसे छुड़ा
लेना॥

६ तेरे लोगों में से जो दरिद्र हों उसके
मुकद्दमे में न्याय न बिगाड़ना। ७ झूठे
मुकद्दमे से दूर रहना, और निर्दोष और
धर्मी को घात न करना, क्योंकि मैं दुष्ट को
निर्दोष न ठहराऊंगा। ८ घूस न लेना,
क्योंकि घूस देखने वालों को भी अन्धा कर
देता, और धर्मियों की बातें पलट देता है।
९ परदेशी पर अन्धेर न करना, तुम तो
परदेशी के मन की बातें जानते हो, क्योंकि
तुम भी मिस्र देश में परदेशी थे॥

१० छः वर्ष तो अपनी भूमि में
बोना और उसकी उपज इकट्ठी करना,
११ परन्तु सातवें वर्ष में उसको पड़ती
रहने देना और वैसा ही छोड़ देना, तो तेरे
भाई बन्धुओं में के दरिद्र लोग उस से खाने
पाए, और जो कुछ उन से भी बचे वह
बनैले पशुओं के खाने के काम में आए।
और अपनी दाख और जलपाई की बारियों
को भी ऐसे ही करना। १२ छः दिन तक
तो अपना काम काज करना, और सातवें
दिन विश्राम करना, कि तेरे बैल और
गदहे सुस्ताएं, और तेरी दासियों के बेटे
और परदेशी भी अपना जी ठंढा कर सकें।
१३ और जो कुछ मैं ने तुम से कहा है उस
में सावधान रहना, और दूसरे देवताओं के
नाम की चर्चा न करना, वरन वे तुम्हारे
मुंह से सुनाई भी न दें।

१४ प्रति वर्ष तीन बार मेरे लिये पर्ब्ब
मानना। १५ अखमीरी रोटी का पर्ब्ब
मानना, उस में मेरी आज्ञा के अनुसार
अबीब महीने के नियत समय पर सात दिन
तक अखमीरी रोटी खाया करना, क्योंकि
उसी महीने में तुम मिस्र से निकल आए।
और मुझ को कोई छूछे हाथ अपना मुंह

* वा न्यायियों।

न दिखाए। १६ और जब तेरी बोई हुई
खेती की पहिली उपज तैयार हो, तब कटनी
का पर्ब्ब मानना। और वर्ष के अन्त में जब
तू परिश्रम के फल बटोर के ढेर लगाए,
तब बटोरन का पर्ब्ब मानना। १७ प्रति
वर्ष तीनों बार तेरे सब पुरुष प्रभु यहोवा
को अपना मुंह दिखाएं॥

१८ मेरे बलिपशु का लोहू खमीरी रोटी
के संग न चढ़ाना, और न मेरे पर्ब्ब के उत्तम
बलिदान * में से कुछ बिहान तक रहने
देना। १९ अपनी भूमि की पहिली उपज
का पहिला भाग अपने परमेश्वर यहोवा
के भवन में ले आना। बकरी का बच्चा
उसकी माता के दूध में न पकाना॥

२० सुन, मैं एक दूत तेरे आगे आगे
भेजता हूं जो मार्ग में तेरी रक्षा करेगा,
और जिस स्थान को मैं ने तैयार किया
है उस में तुझे पहुंचाएगा। २१ उसके
साम्हने सावधान रहना, और उसकी
मानना, उसका विरोध न करना, क्योंकि
वह तुम्हारा अपराध क्षमा न करेगा,
इसलिये कि उस में मेरा नाम रहता है।
२२ और यदि तू सचमुच उसकी माने
और जो कुछ मैं कहूं वह करे, तो मैं तेरे
शत्रुओं का शत्रु और तेरे द्रोहियों का द्रोही
बनूंगा। २३ इस रीति मेरा दूत तेरे आगे
आगे चलकर तुझे एमोरी, हित्ती, परिज्जी,
कनानी, हिब्बी, और यबूसी लोगों के यहां
पहुंचाएगा, और मैं उनको सत्यानाश कर
डालूंगा। २४ उनके देवताओं को दण्डवत्
न करना, और न उनकी उपासना करना,
और न उनके से काम करना, वरन उन
मूरतों को पूरी रीति से सत्यानाश कर
डालना, और उन लोगों की लाटों को टुकड़े
टुकड़े कर देना। २५ और तुम अपने
परमेश्वर यहोवा की उपासना करना, तब
वह तेरे अन्न जल पर आशीष देगा, और
तेरे बीच में से रोग दूर करेगा। २६ तेरे
देश में न तो किसी का गर्भ गिरेगा और न
कोई बांझ होगी, और तेरी आयु मैं पूरी
करूंगा। २७ जितने लोगों के बीच तू
जायगा उन सभों के मन में मैं अपना भय
पहिले से ऐसा समवा दूंगा कि उनको
व्याकुल कर दूंगा, और मैं तुझे सब शत्रुओं
की पीठ दिखाऊंगा। २८ और मैं तुझ से
पहिले बर्रों को भेजूंगा जो हिब्बी, कनानी,
और हित्ती लोगों को तेरे साम्हने से भगा के
दूर कर देंगी। २९ मैं उनको तेरे आगे से
एक ही वर्ष में तो न निकाल दूंगा, ऐसा न
हो कि देश उजाड़ हो जाए, और बनैले
पशु बढ़कर तुझे दुःख देने लगें। ३० जब
तक तू फूल फलकर देश को अपने अधिकार
में न कर ले तब तक मैं उन्हें तेरे आगे से
थोड़ा थोड़ा करके निकालता रहूंगा।
३१ मैं लाल समुद्र से लेकर पलिश्तियों
के समुद्र तक और जंगल से लेकर महानद
तक के देश को तेरे वश में कर दूंगा, मैं उस
देश के निवासियों को भी तेरे वश में कर
दूंगा, और तू उन्हें अपने साम्हने से बरबस
निकालेगा। ३२ तू न तो उन से वाचा
बान्धना और न उनके देवताओं से।
३३ वे तेरे देश में रहने न पाएं, ऐसा न हो
कि वे तुझ से मेरे विरुद्ध पाप कराएं, क्योंकि
यदि तू उनके देवताओं की उपासना करे,
तो यह तेरे लिये फंदा बनेगा॥

(यहोवा और इस्राएलियों के बीच वाचा
बांधने का वर्णन)

२४ फिर उस ने मूसा से कहा, तू,
हारून, नादाब, अबीहू, और इस्राए-
लियों के सत्तर पुरनियों समेत यहोवा के

* मूल में—की चर्बी।

पाम ऊपर आकर दूर मे दण्डवत् करना।
२ और केवल मूसा यहोवा के समीप आए;
परन्तु वे समीप न आए, और दूसरे लोग
उसके सग ऊपर न आए। ३ तब मूसा ने
लोगों के पास जाकर यहोवा की सब बाते
और सब नियम सुना दिए; तब सब लोग
एक स्वर मे बोल उठे, कि जितनी बाते
यहोवा ने कही है उन सब बातो को हम
मानेंगे। ४ तब मूसा ने यहोवा के मब
वचन लिख दिए। और बिहान को सवेरे
उठकर पर्वत के नीचे एक वेदी और इस्राएल
के बारहो गोत्रो के अनुसार बारह खम्भे भी
बनवाए। ५ तब उस ने कई इस्राएली
जवानो को भेजा, जिन्हो ने यहोवा के लिये
होमबलि और बैलो के मेलबलि चढाए।
६ और मूँसा ने आधा लोहू तो लेकर
कटोरो मे रखा, और आधा वेदी पर
छिड़क दिया। ७ तब वाचा की पुस्तक को
लेकर लोगो को पढ़ सुनाया; उसे सुनकर
उन्हों ने कहा, जो कुछ यहोवा ने कहा है
उस सब को हम करेंगे, और उसकी आज्ञा
मानेंगे। ८ तब मूसा ने लोहू को लेकर
लोगों पर छिड़क दिया, और उन से कहा,
देखो, यह उस वाचा का लोहू है जिसे यहोवा
ने इन सब वचनो पर तुम्हारे साथ बान्धी
है। ९ तब मूसा, हारून, नादाब, अबीहू
और इस्राएलियो के सत्तर पुरनिए ऊपर
गए, १० और इस्राएल के परमेश्वर का
दर्शन किया; और उसके चरणों के तले
नीलमणि का चबूतरा सा कुछ था, जो
आकाश के तुल्य ही स्वच्छ था। ११ और
उस ने इस्राएलियो के प्रधानो पर हाथ न
बढाया; तब उन्हों ने परमेश्वर का दर्शन
किया, और खाया पिया॥

१२ तब यहोवा ने मूसा से कहा, पहाड़
पर मेरे पास चढ़, और वहां रह; और
मै तुझे पत्थर की पटियाए, और अपनी
लिखी हुई व्यवस्था और आज्ञा दूगा, कि तू
उनको मिखाए। १३ तब मूसा यहोशू नाम
अपने टहलुए समेत परमेश्वर के पर्वत पर
चढ गया। १४ और पुरनियो से वह यह
कह गया, कि जब तक हम तुम्हारे पास फिर
न आए तब तक तुम यही हमारी बाट जोहते
रहो, और सुनो, हारून और हूर तुम्हारे
सग है; तो यदि किसी का मुकद्दमा हो तो
उन्ही के पास जाए। १५ तब मूसा पर्वत
पर चढ़ गया, और बादल ने पर्वत को छा
लिया। १६ तब यहोवा के तेज ने सीनै
पर्वत पर निवास किया, और वह बादल
उस पर छः दिन तक छाया रहा, और
सातवें दिन उस ने मूसा को बादल के बीच
मे से पुकारा। १७ और इस्राएलियो की
दृष्टि मे यहोवा का तेज पर्वत की चोटी पर
प्रचण्ड आग सा देख पडता था। १८ तब
मूसा बादल के बीच मे प्रवेश करके पर्वत
पर चढ गया। और मूसा पर्वत पर चालीस
दिन और चालीस रात रहा॥

(सामान सहित पवित्रस्थान के बनाने की आज्ञाएं)

२५ यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियो से यह कहना, कि
मेरे लिये भेंट लाए; जितने अपनी इच्छा से
देना चाहें उन्ही सभो से मेरी भेंट लेना।
३ और जिन वस्तुओं की भेंट उन से
लेनी है वे ये है; अर्थात् सोना, चांदी,
पीतल, ४ नीले, बैंजनी और लाल रग का
कपड़ा, सूक्ष्म सनी का कपडा, बकरी का
बाल, ५ लाल रग से रंगी हुई मेढो की
खाले, सुइसों की खालें, बबूल की लकडी,
६ उजियाले के लिये तेल, अभिषेक के तेल
के लिये और सुगन्धित धूप के लिये सुगन्ध

द्रव्य, ७ एपोद और चपराम के लिये सुलैमानी पत्थर, और जड़ने के लिये मणि। ८ और वे मेरे लिये एक पवित्रस्थान बनाए, कि मैं उनके बीच निवास करूं। ९ जो कुछ मैं तुझे दिखाता हूं, अर्थात् निवासस्थान और उसके सब सामान का नमूना, उसी के अनुसार तुम लोग उसे बनाना॥

१० बबूल की लकड़ी का एक सन्दूक बनाया जाए, उसकी लम्बाई अढ़ाई हाथ, और चौड़ाई और ऊंचाई डेढ़ डेढ़ हाथ की हो। ११ और उसको चोखे सोने से भीतर और बाहर मढ़वाना, और सन्दूक के ऊपर चारों ओर सोने की बाड़ बनवाना। १२ और सोने के चार कड़े ढलवाकर उसके चारों पायों पर, एक अलग दो कड़े और दूसरी अलग भी दो कड़े लगवाना। १३ फिर बबूल की लकड़ी के डण्डे बनवाना, और उन्हें भी सोने से मढ़वाना। १४ और डण्डों को सन्दूक की दोनों अलगों के कड़ों में डालना जिस से उनके बल सन्दूक उठाया जाए। १५ वे डण्डे सन्दूक के कड़ों में लगे रहें, और उस से अलग न किए जाएं। १६ और जो साक्षीपत्र मैं तुझे दूंगा उसे उसी सन्दूक में रखना। १७ फिर चोखे सोने का एक प्रायश्चित्त का ढकना बनवाना; उसकी लम्बाई अढ़ाई हाथ, और चौड़ाई डेढ़ हाथ की हो। १८ और सोना ढालकर दो करूब बनवाकर प्रायश्चित्त के ढकने के दोनों सिरों पर लगवाना। १९ एक करूब तो एक सिरे पर और दूसरा करूब दूसरे सिरे पर लगवाना, और करूबों को और प्रायश्चित्त के ढकने को एक ही टुकड़े से बनाकर उसके दोनों सिरों पर लगवाना। २० और उन करूबों के पंख ऊपर से ऐसे फैले हुए बनें कि प्रायश्चित्त का ढकना उन से ढंपा रहे, और उनके मुख आम्हने-साम्हने और प्रायश्चित्त के ढकने की ओर रहें। २१ और प्रायश्चित्त के ढकने को सन्दूक के ऊपर लगवाना; और जो साक्षीपत्र मैं तुझे दूंगा उसे सन्दूक के भीतर रखना। २२ और मैं उसके ऊपर रहकर * तुझ से मिला करूंगा, और इस्राएलियों के लिये जितनी आज्ञाएं मुझ को तुझे देनी होंगी, उन सभों के विषय मैं प्रायश्चित्त के ढकने के ऊपर से और उन करूबों के बीच में से, जो साक्षीपत्र के सन्दूक पर होंगे, तुझ से वार्तालाप किया करूंगा॥

२३ फिर बबूल की लकड़ी की एक मेज बनवाना; उसकी लम्बाई दो हाथ, चौड़ाई एक हाथ, और ऊंचाई डेढ़ हाथ की हो। २४ उसे चोखे सोने से मढ़वाना, और उसके चारों ओर सोने की एक बाड़ बनवाना। २५ और उसके चारों ओर चार अंगुल चौड़ी एक पटरी बनवाना, और इस पटरी के चारों ओर सोने की एक बाड़ बनवाना। २६ और सोने के चार कड़े बनवाकर मेज के उन चारों कोनों में लगवाना जो उसके चारों पायों में होंगे। २७ वे कड़े पटरी के पास ही हों, और डण्डों के घरों का काम दें कि मेज़ उन्हीं के बल उठाई जाए। २८ और डण्डों को बबूल की लकड़ी के बनवाकर सोने से मढ़वाना, और मेज उन्हीं से उठाई जाए। २९ और उसके परात और धूपदान, और चमचे और उण्डेलने के कटोरे, सब चोखे सोने के बनवाना। ३० और मेज पर मेरे आगे भेंट की रोटियां नित्य रखा करना॥

* मूल में—मैं वहां।

३१ फिर चोखे सोने की एक दीवट
बनवाना। सोना ढलवाकर वह दीवट, पाये
और डण्डी सहित बनाया जाए, उसके
पुष्पकोष, गाठ और फूल, सब एक ही
टुकडे के बने, ३२ और उसकी अलगो
से छः डालिया निकले, तीन डालिया तो
दीवट की एक अलग से और तीन डालिया
उसकी दूसरी अलग से निकली हुई हो,
३३ एक एक डाली मे बादाम के फूल के
समान तीन तीन पुष्पकोष, एक एक गाठ,
और एक एक फूल हो, दीवट से निकली
हुई छहो डालियो का यही आकार या रूप
हो, ३४ और दीवट की डण्डी मे बादाम
के फूल के समान चार पुष्पकोष अपनी
अपनी गाठ और फूल समेत हो, ३५ और
दीवट से निकली हुई छहो डालियो मे से
दो दो डालियो के नीचे एक एक गाठ हो,
वे दीवट समेत एक ही टुकडे के बने हुए हो।
३६ उनकी गाठे और डालिया, सब दीवट
समेत एक ही टुकडे की हो, चोखा सोना
ढलवाकर पूरा दीवट एक ही टुकडे का
बनवाना। ३७ और सात दीपक बनवाना,
और दीपक जलाए जाए कि वे दीवट के
साम्हने प्रकाश दे। ३८ और उसके गुल-
तराश और गुलदान सब चोखे सोने के हो।
३९ वह सब इन समस्त सामान समेत
किक्कार भर चोखे सोने का बने। ४० और
सावधान रहकर इन सब वस्तुओ को
उस नमूने के समान बनवाना, जो तुझे इस
पर्वत पर दिखाया गया है॥

**२६** फिर निवासस्थान के लिये दस
परदे बनवाना; इनको बटी हुई
सनीवाले और नीले, बैंजनी और लाल रग
के कपडे का कढाई के काम किए हुए
करूबो के साथ बनवाना। २ एक एक
परदे की लम्बाई अट्ठाईस हाथ और चौडाई
चार हाथ की हो, सब परदे एक ही नाप
के हो। ३ पाच परदे एक दूसरे से जुडे
हुए हो, और फिर जो पाच परदे रहेगे वे
भी एक दूसरे से जुडे हुए हो। ४ और
जहा ये दोनो परदे जोडे जाए वहा
की दोनो छोरो पर नीली नीली फलिया
लगवाना। ५ दोनो छोरो मे पचास पचास
फलिया ऐसे लगवाना कि वे आम्हने-
साम्हने हो। ६ और सोने के पचास अकडे
बनवाना, और परदो के पचो को अकडो
के द्वारा एक दूसरे से ऐसा जुडवाना कि
निवासस्थान मिलकर एक ही हो जाए।
७ फिर निवास के ऊपर तम्बू का काम देने
के लिये बकरी के बाल के ग्यारह परदे
बनवाना। ८ एक एक परदे की लम्बाई
तीस हाथ और चौडाई चार हाथ की हो,
ग्यारहो परदे एक ही नाप के हो। ९ और
पाच परदे अलग और फिर छः परदे अलग
जुडवाना, और छटवे परदे को तम्बू के साम्हने
मोड कर दुहरा कर देना। १० और तू
पचास अकडे उस परदे की छोर मे जो
बाहर से मिलाया जाएगा और पचास ही
अकडे दूसरी ओर के परदे की छोर मे जो
बाहर से मिलाया जाएगा बनवाना।
११ और पीतल के पचास अकडे बनाना,
और अकडो को फलियो मे लगाकर तम्बू
को ऐसा जुडवाना कि वह मिलकर एक
ही हो जाए। १२ और तम्बू के परदो का
लटका हुआ भाग, अर्थात् जो आधा पट
रहेगा, वह निवास की पिछली ओर लटका
रहे। १३ और तम्बू के परदो की लम्बाई
मे से हाथ भर इधर, और हाथ भर उधर
निवास के ढाकने के लिये उसकी दोनों
अलगो पर लटका हुआ रहे। १४ फिर
तम्बू के लिये लाल रग से रगी हुई मेढो की

खालो का एक ओढना और उसके ऊपर सूइसो की खालों का भी एक ओढना बनवाना ॥

१५ फिर निवास को खडा करने के लिये बबूल की लकडी के तख्ते बनवाना। १६ एक एक तख्ते की लम्बाई दस हाथ और चौडाई डेढ हाथ की हो। १७ एक एक तख्ते मे एक दूसरे से जोडी हुई दो दो चूलें हों, निवास के सब तख्तो को इसी भाति से बनवाना। १८ और निवास के लिये जो तख्ते तू बनवाएगा उन में से बीस तख्ते तो दक्खिन की ओर के लिये हों, १९ और बीसो तख्तो के नीचे चादी की चालीस कुर्सिया बनवाना, अर्थात् एक एक तख्ते के नीचे उसके चूलो के लिये दो दो कुर्सिया। २० और निवास की दूसरी अलग, अर्थात् उत्तर की ओर बीस तख्ते बनवाना। २१ और उनके लिये चादी की चालीस कुर्सिया बनवाना, अर्थात् एक एक तख्ते के नीचे दो दो कुर्सिया हो। २२ और निवास की पिछली अलग, अर्थात् पश्चिम की ओर के लिये छ तख्ते बनवाना। २३ और पिछले अलंग मे निवास के कोनो के लिये दो तख्ते बनवाना; २४ और ये नीचे से दो दो भाग के हो, और दोनो भाग ऊपर के सिरे तक एक एक कडे में मिलाये जाएं; दोनो तख्तो का यही रूप हो; ये तो दोनों कोनो के लिये हो। २५ और आठ तख्ते हो, और उनकी चादी की सोलह कुर्सिया हो; अर्थात् एक एक तख्ते के नीचे दो दो कुर्सियां हो। २६ फिर बबूल की लकडी के बेंडे बनवाना, अर्थात् निवास की एक अलंग के तख्तों के लिये पांच, २७ और निवास की दूसरी अलंग के तख्तों के लिये पांच बेंडे, और निवास की जो अलंग पश्चिम की ओर पिछले भाग मे होगी, उसके लिये पाच बेंडे बनवाना। २८ और बीचवाला बेंडा जो तख्तो के मध्य में होगा वह तम्बू के एक सिरे से दूसरे सिरे तक पहुचे। २९ फिर तख्तो को सोने से मढवाना, और उनके कडे जो बेंडो के घरों का काम देंगे उन्हे भी सोने के बनवाना, और बेंडो को भी सोने से मढवाना। ३० और निवास को इस रीति खडा करना जैसा इस पर्वत पर तुझे दिखाया गया है ॥

३१ फिर नीले, बैंजनी और लाल रंग के और बटी हुई सूक्ष्म सनीवाले कपडे का एक बीचवाला पर्दा बनवाना; वह कढाई के काम किये हुए करूबो के साथ बने। ३२ और उसको सोने से मढे हुए बबूल के चार खम्भों पर लटकाना, इनकी अकडिया सोने की हों, और ये चादी की चार कुर्सियो पर खडी रहें। ३३ और बीचवाले पर्दे को अकडियो के नीचे लटकाकर, उसकी आड में साक्षीपत्र का सन्दूक भीतर लिवा ले जाना, सो वह बीचवाला पर्दा तुम्हारे लिये पवित्रस्थान को परमपवित्रस्थान से अलग किये रहे। ३४ फिर परमपवित्रस्थान मे साक्षीपत्र के सन्दूक के ऊपर प्रायश्चित्त के ढकने को रखना। ३५ और उस पर्दे के बाहर निवास की उत्तर अलग मेज रखना; और उसकी दक्खिन अलग मेज के साम्हने दीवट को रखना। ३६ फिर तम्बू के द्वार के लिये नील, बैंजनी और लाल रंग के और बटी हुई सूक्ष्म सनीवाले कपडे का कढाई का काम किया हुआ एक पर्दा बनवाना। ३७ और इस पर्दे के लिये बबूल के पाच खम्भे बनवाना, और उनको सोने से मढ़वाना; उनकी कड़ियां सोने की हो, और उनके लिये पीतल की पाच कुर्सियां ढलवा कर बनवाना ॥

२७ फिर वेदी को बबूल की लकड़ी
की, पाच हाथ लम्बी और पाच
हाथ चौड़ी बनवाना, वेदी चौकोर हो,
और उसकी ऊचाई तीन हाथ की हो।
२ और उसके चारों कोनों पर चार सींग
बनवाना, वे उस समेत एक ही टुकड़े के
हों, और उसे पीतल से मढ़वाना। ३ और
उसकी राख उठाने के पात्र, और फावड़िया
और कटोरे, और कांटे, और अंगीठिया
बनवाना, उसका कुल सामान पीतल का
बनवाना। ४ और उसके पीतल की जाली
एक झंझरी बनवाना, और उसके चारों
सिरों में पीतल के चार कड़े लगवाना।
५ और उस झंझरी को वेदी के चारों ओर
की कंगनी के नीचे ऐसे लगवाना, कि वह
वेदी की ऊचाई के मध्य तक पहुचे।
६ और वेदी के लिये बबूल की लकड़ी के
डण्डे बनवाना, और उन्हें पीतल से
मढ़वाना। ७ और डंडे कड़ों में डाले जाए,
कि जब जब वेदी उठाई जाए तब वे उसकी
दोनों अलगों पर रहें। ८ वेदी को तख्तों
से खोखली बनवाना, जैसी वह इस पर्वत
पर तुझे दिखाई गई है वैसी ही बनाई
जाए॥

९ फिर निवास के आंगन को बनवाना।
उसकी दक्खिन अलंग के लिये तो बटी
हुई सूक्ष्म सनी के कपड़े के सब पर्दों को
मिलाए कि उसकी लम्बाई सौ हाथ की हो;
एक अलंग पर तो इतना ही हो। १० और
उनके बीस खम्भे बनें, और इनके लिये
पीतल की बीस कुर्सिया बनें, और खम्भों के
कुन्डे और उनकी पट्टिया चादी की हों।
११ और उसी भांति आंगन की उत्तर
अलंग की लम्बाई में भी सौ हाथ लम्बे पर्दे
हों, और उनके भी बीस खम्भे और इनके
लिये भी पीतल के बीस खाने हों, और उन
खम्भों के कुन्डे और पट्टिया चादी की हों।
१२ फिर आंगन की चौड़ाई में पच्छिम
की ओर पचास हाथ के पर्दे हों, उनके
खम्भे दस और खाने भी दस हों। १३ और
पूरब अलंग पर आंगन की चौड़ाई पचास
हाथ की हो। १४ और आंगन के द्वार
की एक ओर पन्द्रह हाथ के पर्दे हों, और
उनके खम्भे तीन और खाने तीन हों।
१५ और दूसरी ओर भी पन्द्रह हाथ के
पर्दे हों, उनके भी खम्भे तीन और खाने तीन
हों। १६ और आंगन के द्वार के लिये एक
पर्दा बनवाना, जो नीले, बैंजनी और लाल
रंग के कपड़े और बटी हुई सूक्ष्म सनी के
कपड़े का कामदार बना हुआ बीस हाथ का
हो, उसके खम्भे चार और खाने भी चार
हों। १७ आंगन की चारों ओर के सब
खम्भे चादी की पट्टियों से जुड़े हुए हों, उनके
कुन्डे चादी के और खाने पीतल के हों।
१८ आंगन की लम्बाई सौ हाथ की, और
उसकी चौड़ाई बराबर पचास हाथ की,
और उसकी कनात की ऊचाई पाच
हाथ की हो, उसकी कनात बटी हुई सूक्ष्म
सनी के कपड़े की बने, और खम्भों के खाने
पीतल के हों। १९ निवास के भांति
भांति के बर्तन और सब सामान और
उसके सब खूंटे और आंगन के भी सब खूंटे
पीतल ही के हों॥

२० फिर तू इस्राएलियों को आज्ञा
देना, कि मेरे पास दीवट के लिये कूट के
निकाला हुआ जलपाई का निर्मल तेल ले
आना, जिस से दीपक नित्य जलता * रहे।
२१ मिलाप के तम्बू में, उस बीचवाले पर्दे
से बाहर जो साक्षीपत्र के आगे होगा,
हारून और उसके पुत्र दीवट सांझ से भोर

* मूल से—चढ़ा।

तक यहोवा के साम्हने सजा कर रखे। यह
विधि इस्राएलियो की पीढ़ियो के लिये
सदैव बनी रहेगी॥

(याजकों के पवित्र वस्त्र बनाने और उनके
संस्कार होने की आज्ञाएं)

२८ फिर तू इस्राएलियो मे से अपने
भाई हारून, और नादाब, अबीहू,
एलिआज़ार और ईतामार नाम उसके
पुत्रो को अपने समीप ले आना कि वे मेरे
लिये याजक का काम करें। २ और तू
अपने भाई हारून के लिये विभव और
शोभा के निमित्त पवित्र वस्त्र बनवाना।
३ और जितनो के हृदय मे बुद्धि है, जिनको
मै ने बुद्धि देनेवाली आत्मा से परिपूर्ण
किया है, उनको तू हारून के वस्त्र बनाने
की आज्ञा दे कि वह मेरे निमित्त याजक का
काम करने के लिये पवित्र बनें। ४ और
जो वस्त्र उन्हें बनाने होंगे वे ये है, अर्थात्
सीनाबन्द, और एपोद, और जामा, चार-
खाने का अंगरखा, पुरोहित का टोप, और
कमरबन्द; ये ही पवित्र वस्त्र तेरे भाई
हारून और उसके पुत्रों के लिये बनाए जाए
कि वे मेरे लिये याजक का काम करे।
५ और वे सोने और नीले और बैंजनी
और लाल रग का और सूक्ष्म सनी का
कपडा ले॥

६ और वे एपोद को सोने, और नीले,
बैंजनी और लाल रंग के कपड़े का और
बटी हुई सूक्ष्म सनी के कपडे का बनाए, जो
कि निपुण कढ़ाई के काम करनेवाले के
हाथ का काम हो। ७ और वह इस तरह
से जोड़ा जाए कि उसके दोनो कन्धो के सिरे
आपस मे मिले रहें। ८ और एपोद पर
जो काढ़ा हुआ पटुका होगा उसकी बनावट
उसी के समान हो, और वे दोनों बिना जोड
के हों, और सोने और नीले, बैंजनी और
लाल रगवाले और बटी हुई सूक्ष्म सनीवाले
कपड़े के हो। ९ फिर दो सुलैमानी मणि
लेकर उन पर इस्राएल के पुत्रों के नाम
खुदवाना, १० उनके नामो मे से छ तो
एक मणि पर, और शेष छ नाम दूसरे मणि
पर, इस्राएल के पुत्रो की उत्पत्ति के अनुसार
खुदवाना। ११ मणि खोदनेवाले के काम
से जैसे छापा खोदा जाता है, वैसे ही उन
दो मणियो पर इस्राएल के पुत्रो के नाम
खुदवाना; और उनको सोने के खानो मे
जडवा देना। १२ और दोनो मणियो को
एपोद के कन्धो पर लगवाना, वे इस्राएलियों
के निमित्त स्मरण दिलवाने वाले मणि
ठहरेंगे; अर्थात् हारून उनके नाम यहोवा
के आगे अपने दोनों कन्धों पर स्मरण के
लिये लगाए रहे॥

१३ फिर सोने के खाने बनवाना,
१४ और डोरियो की नाई गूथे हुए दो
जंजीर चोखे सोने के बनवाना; और गूथे
हुए जंजीरो को उन खानो मे जडवाना।
१५ फिर न्याय की चपरास को भी कढ़ाई
के काम का बनवाना; एपोद की नाई सोने,
और नीले, बैंजनी और लाल रग के और
बटी हुई सूक्ष्म सनी के कपडे की उसे
बनवाना। १६ वह चौकोर और दोहरी
हो, और उसकी लम्बाई और चौड़ाई एक
एक बित्ते की हो। १७ और उस मे चार
पाति मणि जड़ाना। पहिली पाति मे तो
माणिक्य, पद्मराग और लालड़ी हो;
१८ दूसरी पाति मे मरकत, नीलमणि
और हीरा; १९ तीसरी पाति मे लशम,
सूर्यकात और नीलम; २० और चौथी
पाति मे फीरोज़ा, सुलैमानी मणि और
यशब हो; ये सब सोने के खानो मे जडे जाए।
२१ और इस्राएल के पुत्रों के जितने नाम

है उतने मणि हो, अर्थात् उनके नामो की
गिनती के अनुसार बारह नाम खुदे, बारहो
गोत्रो मे से एक एक का नाम एक एक मणि
पर ऐसे खुदे जैसे छापा खोदा जाता है।
२२ फिर चपरास पर डोरियो की नाई
गूथे हुए चोखे सोने की जजीर लगवाना,
२३ और चपरास मे सोने की दो कडिया
लगवाना, और दोनो कडियो को चपरास
के दोनो सिरो पर लगवाना। २४ और
सोने के दोनो गूथे जजीरो को उन दोनो
कडियो मे जो चपरास के सिरो पर होगी
लगवाना, २५ और गूथे हुए दोनो जजीरो
के दोनो बाकी सिरो को दोनो खानो मे
जडवा के एपोद के दोनो कन्धो के बधनो पर
उसके साम्हने लगवाना। २६ फिर सोने
की दो और कडिया बनवाकर चपरास के
दोनो सिरो पर, उसकी उस कोर पर जो
एपोद की भीतर की ओर होगी लगवाना।
२७ फिर उनके सिवाय सोने की दो और
कडिया बनवाकर एपोद के दोनो कन्धो के
बधनो पर, नीचे से उसके साम्हने और उसके
जोड के पास एपोद के काढे हुए पटुके के
ऊपर लगवाना। २८ और चपरास अपनी
कडियो के द्वारा एपोद की कडियो मे नीले
फीते से बाधी जाए, इस रीति वह एपोद के
काढे हुए पटुके पर बनी रहे, और चपरास
एपोद पर से अलग न होने पाए। २९ और
जब जब हारून पवित्रस्थान मे प्रवेश करे,
तब तब वह न्याय की चपरास पर अपने
हृदय के ऊपर इस्राएलियो के नामो को
लगाए रहे, जिस से यहोवा के साम्हने उनका
स्मरण नित्य रहे। ३० और तू न्याय
की चपरास मे ऊरीम * और तुम्मीम † को
रखना, और जब जब हारून यहोवा के
साम्हने प्रवेश करे, तब तब वे उसके हृदय
के ऊपर हो, इस प्रकार हारून इस्राएलियो
के न्याय पदार्थ को अपने हृदय के ऊपर
यहोवा के साम्हने नित्य लगाए रहे॥

३१ फिर एपोद के बागे को सम्पूर्ण
नीले रग का बनवाना। ३२ और उसकी
बनावट ऐसी हो कि उसके बीच मे सिर
डालने के लिये छेद हो, और उस छेद की
चारो ओर बखतर के छेद की सी एक बुनी
हुई कोर हो, कि वह फटने न पाए। ३३ और
उसके नीचेवाले घेरे मे चारो ओर नीले,
बैंजनी और लाल रग के कपडे के अनार
बनवाना, और उनके बीच बीच चारो
ओर सोने की घटिया लगवाना, ३४ अर्थात्
एक सोने की घटी और एक अनार, फिर
एक सोने की घटी और एक अनार, इसी
रीति बागे के नीचेवाले घेरे मे चारो ओर
ऐसा ही हो। ३५ और हारून उस बागे
को सेवा टहल करने के समय पहिना करे,
कि जब जब वह पवित्रस्थान के भीतर
यहोवा के साम्हने जाए, वा बाहर निकले,
तब तब उसका शब्द सुनाई दे, नही तो वह
मर जाएगा॥

३६ फिर चोखे सोने का एक टीका
बनवाना, और जैसे छापे मे वैसे ही उस मे
ये अक्षर खोदे जाए, अर्थात् यहोवा के लिये
पवित्र। ३७ और उसे नीले फीते मे
बाधना, और वह पगडी के साम्हने के हिस्से
पर रहे। ३८ और वह हारून के माथे पर
रहे, इसलिये कि इस्राएली जो कुछ पवित्र
ठहराए, अर्थात् जितनी पवित्र वस्तुए भेट मे
चढावे उन पवित्र वस्तुओ का दोष हारून
उठाए रहे, और वह नित्य उसके माथे पर
रहे, जिस से यहोवा उन से प्रसन्न रहे॥

३९ और अगरखे को सूक्ष्म सनी के
कपडे का चारखाना बुनवाना, और एक

* अर्थात् ज्योतियां।
† अर्थात् पूर्णताएं।

पगडी भी सूक्ष्म सनी के कपडे की बनवाना, और कारचोबी काम किया हुआ एक कमरबन्द भी बनवाना॥

४० फिर हारून के पुत्रो के लिये भी अंगरखे और कमरबन्द और टोपिया बनवाना, ये वस्त्र भी विभव और शोभा के लिये बनें। ४१ अपने भाई हारून और उसके पुत्रो को ये ही सब वस्त्र पहिनाकर उनका अभिषेक और संस्कार* करना, और उन्हे पवित्र करना, कि वे मेरे लिये याजक का काम करें। ४२ और उनके लिये सनी के कपडे की जांघिया बनवाना जिन से उनका तन ढपा रहे, वे कमर से जांघ तक की हो, ४३ और जब जब हारून वा उसके पुत्र मिलापवाले तम्बू में प्रवेश करें, वा पवित्र स्थान में सेवा टहल करने को वेदी के पास जाएं तब तब वे उन जांघियो को पहिने रहें, न हो कि वे पापी ठहरें और मर जाएं। यह हारून के लिये और उसके बाद उसके वंश के लिये भी सदा की विधि ठहरे॥

२९ और उन्हे पवित्र करने को जो काम तुझे उन से करना है, कि वे मेरे लिये याजक का काम करें वह यह है। एक निर्दोष बछडा और दो निर्दोष मेढे लेना, २ और अखमीरी रोटी, और तेल से सने हुए मैदे के अखमीरी फुलके, और तेल से चुपडी हुई अखमीरी पपडिया भी लेना। ये सब गेहूं के मैदे के बनवाना। ३ इनको एक टोकरी में रखकर उस टोकरी को उस बछड़े और उन दोनो मेढों समेत समीप ले आना। ४ फिर हारून और उसके पुत्रो को मिलापवाले तम्बू के द्वार के समीप ले आकर जल से नहलाना। ५ तब उन वस्त्रो को लेकर हारून को अंगरखा और एपोद का बागा पहिनाना, और एपोद और चपरास बान्धना, और एपोद का काढा हुआ पटुका भी बान्धना; ६ और उसके सिर पर पगडी को रखना, और पगडी पर पवित्र मुकुट को रखना। ७ तब अभिषेक का तेल ले उसके सिर पर डालकर उसका अभिषेक करना। ८ फिर उसके पुत्रो को समीप ले आकर उनको अंगरखे पहिनाना, ९ और उनके अर्थात् हारून और उसके पुत्रो के कमर बान्धना और उनके सिर पर टोपिया रखना; जिस से याजक के पद पर सदा उनका हक रहे। इसी प्रकार हारून और उसके पुत्रों का संस्कार करना। १० और बछडे को मिलापवाले तम्बू के साम्हने समीप ले आना। और हारून और उसके पुत्र बछडे के सिर पर अपने अपने हाथ रखें, ११ तब उस बछडे को यहोवा के सम्मुख मिलापवाले तम्बू के द्वार पर बलिदान करना, १२ और बछडे के लोहू में से कुछ लेकर अपनी उंगली से वेदी के सींगो पर लगाना, और शेष सब लोहू को वेदी के पाए पर उंडेल देना। १३ और जिस चरबी से अंतडिया ढपी रहती है, और जो झिल्ली कलेजे के ऊपर होती है, उनको और दोनो गुर्दों को उनके ऊपर की चरबी समेत लेकर सब को वेदी पर जलाना। १४ और बछडे का मांस, और खाल, और गोबर, छावनी से बाहर आग में जला देना; क्योंकि यह पापबलि होगा। १५ फिर एक मेढा लेना, और हारून और उसके पुत्र उसके सिर पर अपने अपने हाथ रखें, १६ तब उस मेढ़े को बलि करना, और उसका लोहू लेकर

* यहां, और जहां कहीं याजकों के संस्कार वा याजकों के संस्कार की चर्चा हो वहां जानो, कि मूल का शब्दार्थ हाथ भर देना वा भर लेना है।

वेदी पर चारों ओर छिड़कना। १७ और
उस मेढ़े को टुकड़े टुकड़े काटना, और
उसकी अंतड़ियों और पैरों को धोकर उसके
टुकड़ों और सिर के ऊपर रखना, १८ तब
उस पूरे मेढ़े को वेदी पर जलाना; वह तो
यहोवा के लिये होमबलि होगा; वह सुख-
दायक सुगन्ध और यहोवा के लिये हवन *
होगा। १९ फिर दूसरे मेढ़े को लेना,
और हारून और उसके पुत्र उसके सिर पर
अपने अपने हाथ रखें, २० तब उस मेढ़े
को बलि करना, और उसके लोहू में से
कुछ लेकर हारून और उसके पुत्रों के
दहिने कान के सिरे पर, और उनके दहिने
हाथ और दहिने पांव के अंगूठों पर लगाना,
और लोहू को वेदी पर चारों ओर छिड़क
देना। २१ फिर वेदी पर के लोहू, और
अभिषेक के तेल, इन दोनों में से कुछ कुछ
लेकर हारून और उसके वस्त्रों पर, और
उसके पुत्रों और उनके वस्त्रों पर भी छिड़क
देना, तब वह अपने वस्त्रों समेत, और उसके
पुत्र भी अपने अपने वस्त्रों समेत पवित्र हो
जाएंगे। २२ तब मेढ़े को संस्कारवाला
जानकर उस में से चरबी और मोटी पूंछ
को, और जिस चरबी से अंतड़ियां ढपी
रहती हैं उसको, और कलेजे पर की झिल्ली
को, और चरबी समेत दोनों गुर्दों को, और
दहिने पुट्ठे को लेना, २३ और अखमीरी
रोटी की टोकरी जो यहोवा के आगे धरी
होगी उस में से भी एक रोटी, और तेल
से सने हुए मैदे का एक फुलका, और एक
पपड़ी लेकर, २४ इन सब को हारून और
उसके पुत्रों के हाथों में रखकर हिलाए जाने
की भेंट ठहराके यहोवा के आगे हिलाया
जाए। २५ तब उन वस्तुओं को उनके हाथों
से लेकर होमबलि की वेदी पर जला देना,
जिस से वह यहोवा के साम्हने सुखदायक
सुगन्ध ठहरे; वह तो यहोवा के लिये हवन
होगा। २६ फिर हारून के संस्कार का
जो मेढ़ा होगा उसकी छाती को लेकर
हिलाए जाने की भेंट के लिये यहोवा के
आगे हिलाना; और वह तेरा भाग ठहरेगा।
२७ और हारून और उसके पुत्रों के संस्कार
का जो मेढ़ा होगा, उस में से हिलाए जाने
की भेंटवाली छाती जो हिलाई जाएगी, और
उठाए जाने का भेंटवाला पुट्ठा जो उठाया
जाएगा, इन दोनों को पवित्र ठहराना।
२८ और ये सदा की विधि की रीति पर
इस्राएलियों की ओर से उसका और उसके
पुत्रों का भाग ठहरें, क्योंकि ये उठाए जाने
की भेंटें ठहरी हैं; और यह इस्राएलियों
की ओर से उनके मेलबलियों में से यहोवा
के लिये उठाए जाने की भेंट होगी।
२९ और हारून के जो पवित्र वस्त्र होंगे
वह उसके बाद उसके बेटे पोते आदि को
मिलते रहें, जिस से उन्हीं को पहिने हुए
उनका अभिषेक और संस्कार किया जाए।
३० उसके पुत्रों में से जो उसके स्थान पर
याजक होगा, वह जब पवित्रस्थान में सेवा
टहल करने को मिलाप वाले तम्बू में पहिले
आए, तब उन वस्त्रों को सात दिन तक
पहिने रहे। ३१ फिर याजक के संस्कार
का जो मेढ़ा होगा उसे लेकर उसका मांस
किसी पवित्र स्थान में पकाना; ३२ तब
हारून अपने पुत्रों समेत उस मेढ़े का मांस
और टोकरी की रोटी, दोनों को मिलापवाले
तम्बू के द्वार पर खाएं। ३३ और जिन
पदार्थों से उनका संस्कार और उन्हें पवित्र
करने के लिये प्रायश्चित्त किया जाएगा
उनको तो वे खाएं, परन्तु पराए कुल का
कोई उन्हें न खाने पाए, क्योंकि वे पवित्र

* अर्थात् जो वस्तु अग्नि में छोड़के चढ़ाई जाए।

होंगे। ३४ और यदि सस्कारवाले मास
वा रोटी मे से कुछ बिहान तक बचा रहे,
तो उस बचे हुए को आग में जलाना, वह
खाया न जाए, क्योकि वह पवित्र होगा।
३५ और मै ने तुझे जो जो आज्ञा दी है,
उन सभो के अनुसार तू हारून और उसके
पुत्रो से करना, और सात दिन तक उनका
सस्कार करते रहना, ३६ अर्थात् पापबलि
का एक बछड़ा प्रायश्चित्त के लिये प्रतिदिन
चढाना। और वेदी को भी प्रायश्चित्त
करने के समय शुद्ध करना, और उसे पवित्र
करने के लिये उसका अभिषेक करना।
३७ सात दिन तक वेदी के लिये प्रायश्चित्त
करके उसे पवित्र करना, और वेदी परम-
पवित्र ठहरेगी, और जो कुछ उस से छू
जाएगा वह भी पवित्र हो जाएगा॥

३८ जो तुझे वेदी पर नित्य चढाना
होगा वह यह है; अर्थात् प्रतिदिन एक
एक वर्ष के दो भेडी के बच्चे। ३९ एक
भेड के बच्चे को तो भोर के समय, और दूसरे
भेड के बच्चे को गोधूलि के समय चढाना।
४० और एक भेड के बच्चे के सग हीन की
चौथाई कूटके निकाले हुए तेल से सना हुआ
एपा का दसवा भाग मैदा, और अर्घ के लिये
हीन की चौथाई दाखमधु देना। ४१ और
दूसरे भेड के बच्चे को गोधूलि के समय
चढाना, और उसके साथ भोर की रीति
अनुसार अन्नबलि और अर्घ दोनो देना, जिस
से वह सुखदायक सुगन्ध और यहोवा के लिये
हवन ठहरे। ४२ तुम्हारी पीढी पीढी मे
यहोवा के आगे मिलापवाले तम्बू के द्वार पर
नित्य ऐसा ही होमबलि हुआ करे, यह वह
स्थान है जिस मे मै तुम लोगो से इसलिये
मिला करूगा, कि तुझ से बाते करूं।
४३ और मै इस्राएलियो से वही मिला
करूगा, और वह तम्बू मेरे तेज से पवित्र
किया जाएगा। ४४ और मै मिलापवाले
तम्बू और वेदी को पवित्र करूंगा, और हारून
और उसके पुत्रों को भी पवित्र करूगा, कि
वे मेरे लिये याजक का काम करें। ४५ और
मै इस्राएलियो के मध्य निवास करूंगा,
और उनका परमेश्वर ठहरूगा। ४६ तब
वे जान लेंगे कि मै यहोवा उनका परमेश्वर
हू, जो उनको मिस्र देश से इसलिये निकाल
ले आया, कि उनके मध्य निवास करू; मै
ही उनका परमेश्वर यहोवा हू॥

**(भांति भांति की पवित्र वस्तुएं बनाने और भांति भांति की रीति चलाने की आज्ञाएं)**

३० फिर धूप जलाने के लिये बबूल
की लकडी की वेदी बनाना।
२ उसकी लम्बाई एक हाथ और चौडाई
एक हाथ की हो, वह चौकोर हो, और
उसकी ऊचाई दो हाथ की हो, और उसके
सीग उसी टुकड़े से बनाए जाएं। ३ और
वेदी के ऊपरवाले पल्ले और चारों ओर की
अलगो और सीगो को चोखे सोने से मढना,
और इसकी चारो ओर सोने की एक बाड
बनाना। ४ और इसकी बाड के नीचे
इसके दोनो पल्ले पर सोने के दो दो कडे
बनाकर इसके दोनो ओर लगाना, वे इसके
उठाने के डण्डो के खानो का काम देंगे।
५ और डण्डो को बबूल की लकडी के
बनाकर उनको सोने से मढना। ६ और तू
उसको उस पर्दे के आगे रखना जो साक्षीपत्र
के सन्दूक के साम्हने है, अर्थात् प्रायश्चित्त-
वाले ढकने के आगे जो साक्षीपत्र के ऊपर
है, वही मै तुझ से मिला करूगा। ७ और
उसी वेदी पर हारून सुगन्धित धूप जलाया
करे; प्रतिदिन भोर को जब वह दीपक को
ठीक करे तब वह धूप को जलाए, ८ तब
गोधूलि के समय जब हारून दीपको को

जलाए * तब धूप जलाया करे, यह धूप
यहोवा के साम्हने तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी मे
नित्य जलाया जाए। ९ और उस वेदी पर तुम
और प्रकार का धूप न जलाना, और न उस
पर होमबलि और न अन्नबलि चढाना, और
न इस पर अर्घ देना। १० और हारून वर्ष
मे एक बार इसके सींगों पर प्रायश्चित्त करे,
और तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी मे वर्ष मे एक बार
प्रायश्चित्त के पापबलि के लोहू से इस पर
प्रायश्चित्त किया जाए, यह यहोवा के लिये
परमपवित्र है।।

११ और तब यहोवा ने मूसा से कहा,
१२ जब तू इस्राएलियो की गिनती लेने
लगे, तब वे गिनने के समय जिनकी गिनती
हुई हो अपने अपने प्राणो के लिये यहोवा
को प्रायश्चित्त दे, जिस से जब तू उनकी
गिनती कर रहा हो उस समय कोई विपत्ति
उन पर न आ पडे। १३ जितने लोग गिने
जाए † वे पवित्रस्थान के शेकेल के लिये
आधा शेकेल दे, यह शेकेल बीस गेरा का
होता है, यहोवा की भेंट आधा शेकेल हो।
१४ बीस वर्ष के वा उस से अधिक अवस्था
के जितने गिने जाए † उन मे से एक एक
जन यहोवा की भेंट दे। १५ जब तुम्हारे
प्राणो के प्रायश्चित्त के निमित्त यहोवा की
भेंट दी जाए, तब न तो धनी लोग आधे
शेकेल से अधिक दे, और न कगाल लोग
उस से कम दे। १६ और तू इस्राएलियो से
प्रायश्चित्त का रुपया लेकर मिलापवाले तम्बू
के काम मे लगाना, जिस मे वह यहोवा के
सम्मुख इस्राएलियो के स्मरणार्थ चिन्ह ठहरे,
और उनके प्राणो का प्रायश्चित्त भी हो।।

१७ और यहोवा ने मूसा से कहा,
१८ धोने के लिये पीतल की एक हौदी और
उसका पाया पीतल का बनाना। और उसे
मिलापवाले तम्बू और वेदी के बीच मे
रखकर उस मे जल भर देना, १९ और
उस मे हारून और उसके पुत्र अपने अपने
हाथ पाव धोया करे। २० जब जब वे
मिलापवाले तम्बू म प्रवेश करे तब तब वे
हाथ पाव जल मे धोए, नही तो मर जाएगे,
और जब जब वे वेदी के पास सेवा टहल
करने, अर्थात् यहोवा के लिये हव्य जलाने
का आए तब तब वे हाथ पाव धोए, न हो
कि मर जाए। २१ यह हारून और
उसके पीढ़ी पीढ़ी के वंश के लिय सदा
की विधि ठहरे।।

२२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२३ तू मुख्य मुख्य सुगन्ध द्रव्य, अर्थात्
पवित्रस्थान के शेकेल के अनुसार पाच सौ
शेकेल अपने आप निकला हुआ गन्धरस,
और उसका आधा, अर्थात् अढाई सौ शकेल
सुगन्धित दालचीनी, और अढाई सौ शकेल
सुगन्धित अगर, २४ और पाच सौ शेकेल
तज, और एक हीन जलपाई का तेल लेकर
२५ उन से अभिषेक का पवित्र तेल, अर्थात्
गन्धी की रीति से तैयार किया हुआ सुगन्धित
तेल बनवाना, यह अभिषेक का पवित्र तेल
ठहरे। २६ और उस से मिलापवाले तम्बू
का, और साक्षीपत्र के सन्दूक का, २७ और
सारे सामान समेत मेज का, और सामान
समेत दीवट का, और धूपवेदी का, २८ और
सारे सामान समेत होमवेदी का, और पाए
समेत हौदी का अभिषेक करना। २९ और
उनको पवित्र करना, जिस से वे परमपवित्र
ठहरे, और जो कुछ उन से छू जाएगा वह
पवित्र हो जाएगा। ३० फिर हारून का
उसके पुत्रों के साथ अभिषेक करना, और
इस प्रकार उन्हे मेरे लिये याजक का काम
करने के लिये पवित्र करना। ३१ और

* मूल मे—चढाएगा।
† मूल में—गिने हुओं के पास पार जाएं।

इस्राएलियों को मेरी यह आज्ञा सुनाना,
कि वह तेल तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में मेरे लिये
पवित्र अभिषेक का तेल होगा। ३२ वह
किसी मनुष्य की देह पर न डाला जाए, और
मिलावट में उसके समान और कुछ न
बनाना, वह तो पवित्र होगा, वह तुम्हारे
लिये पवित्र होगा। ३३ जो कोई उसके
समान कुछ बनाए, वा जो कोई उस में से
कुछ पराए कुलवाले पर लगाए, वह अपने
लोगों में से नाश किया जाए॥

३४ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
बोल, नखी और कुन्दरू, ये सुगन्ध द्रव्य
निर्मल लोबान समेत ले लेना, ये सब एक
तौल के हों, ३५ और इनका धूप अर्थात्
लोन मिलाकर गन्धी की रीति के अनुसार
चोखा और पवित्र सुगन्ध द्रव्य बनवाना,
३६ फिर उस में से कुछ पीसकर बुकनी कर
डालना, तब उस में से कुछ मिलापवाले तम्बू
में साक्षीपत्र के आगे, जहां पर मैं तुझ से
मिला करूंगा वहां रखना, वह तुम्हारे लिये
परमपवित्र होगा। ३७ और जो धूप तू
बनवाएगा, मिलावट में उसके समान तुम
लोग अपने लिये और कुछ न बनवाना, वह
तुम्हारे आगे यहोवा के लिये पवित्र होगा।
३८ जो कोई सूंघने के लिये उसके समान
कुछ बनाए वह अपने लोगों में से नाश किया
जाए॥

३१ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ सुन, मैं ऊरी के पुत्र बसलेल को,
जो हूर का पोता और यहूदा के गोत्र का है,
नाम लेकर बुलाता हूं। ३ और मैं उसको
परमेश्वर की आत्मा से जो बुद्धि, प्रवीणता,
ज्ञान, और सब प्रकार के कार्यों की समझ
देनेवाली आत्मा है परिपूर्ण करता हूं,
४ जिस से वह कारीगरी के कार्य बुद्धि से
निकाल निकालकर सब भांति की बनावट
में, अर्थात् सोने, चांदी, और पीतल में,
५ और जड़ने के लिये मणि काटने में, और
लकड़ी के खोदने में काम करे। ६ और
सुन, मैं दान के गोत्रवाले अहीसामाक के पुत्र
ओहोलीआब को उसके संग कर देता हूं;
वरन जितने बुद्धिमान हैं उन सभों के हृदय में
मैं बुद्धि देता हूं, जिस से जितनी वस्तुओं की
आज्ञा मैं ने तुझे दी है उन सभों को वे बनाएं;
७ अर्थात् मिलापवाला तम्बू, और साक्षीपत्र
का सन्दूक, और उस पर का प्रायश्चित्तवाला
ढकना, और तम्बू का सारा सामान ८ और
सामान सहित मेज, और सारे सामान
समेत चोखे सोने की दीवट, और धूपवेदी,
९ और सारे सामान सहित होमवेदी, और
पाए समेत हौदी, १० और काढ़े हुए वस्त्र,
और हारून याजक के याजकवाले काम के
पवित्र वस्त्र, और उसके पुत्रों के वस्त्र,
११ और अभिषेक का तेल, और पवित्र-
स्थान के लिये सुगन्धित धूप, इन सभों को वे
उन सब आज्ञाओं के अनुसार बनाएं जो मैं
ने तुझे दी है॥

१२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
१३ तू इस्राएलियों से यह भी कहना, कि
निश्चय तुम मेरे विश्रामदिनों को मानना,
क्योंकि तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में मेरे और तुम
लोगों के बीच यह एक चिन्ह ठहरा है, जिस से
तुम यह बात जान रखो कि यहोवा हमारा
पवित्र करनेहारा है। १४ इस कारण तुम
विश्रामदिन को मानना, क्योंकि वह तुम्हारे
लिये पवित्र ठहरा है, जो उसको अपवित्र
करे वह निश्चय मार डाला जाए; जो कोई
उस दिन में कुछ कामकाज करे वह प्राणी
अपने लोगों के बीच से नाश किया जाए।
१५ छः दिन तो काम काज किया जाए, पर
सातवां दिन परमविश्राम का दिन और

यहोवा के लिये पवित्र है; इसलिये जो कोई
विश्राम के दिन मे कुछ काम काज करे
वह निश्चय मार डाला जाए। १६ सो
इस्राएली विश्रामदिन को माना करे, वरन
पीढ़ी पीढ़ी मे उसको सदा की वाचा का
विषय जानकर माना करें। १७ वह मेरे
और इस्राएलियों के बीच सदा एक चिन्ह
रहेगा, क्योंकि छः दिन मे यहोवा ने आकाश
और पृथ्वी को बनाया, और सातवें दिन
विश्राम करके अपना जी ठण्डा किया॥

१८ जब परमेश्वर मूसा से सीनै पर्वत
पर ऐसी बातें कर चुका, तब उस ने उसको
अपनी उंगली से लिखी हुई साक्षी देनेवाली
पत्थर की दोनो तख्तिया दी॥

( इस्राएलियों के मूर्तिपूजा में फंसने का वर्णन )

३२ जब लोगो ने देखा कि मूसा को
पर्वत से उतरने मे विलम्ब हो रहा
है, तब वे हारून के पास इकट्ठे होकर कहने
लगे, अब हमारे लिये देवता बना, जो हमारे
आगे आगे चले; क्योंकि उस पुरुष मूसा को
जो हमें मिस्र देश से निकाल ले आया है, हम
नहीं जानते कि उसे क्या हुआ ? २ हारून
ने उन से कहा, तुम्हारी स्त्रियो और बेटे
बेटियों के कानो में सोने की जो बालिया हैं
उन्हे तोडकर उतारो, और मेरे पास ले
आओ। ३ तब सब लोगो ने उनके कानो
से सोने की बालियो को तोड़कर उतारा,
और हारून के पास ले आए। ४ और
हारून ने उन्हें उनके हाथ से लिया, और
एक बछड़ा ढालकर बनाया, और टांकी से
गढ़ा; तब वे कहने लगे, कि हे इस्राएल तेरा
परमेश्वर जो तुझे मिस्र देश से छुड़ा लाया
है वह यही है। ५ यह देखके हारून ने
उसके आगे एक वेदी बनवाई; और यह
प्रचार किया, कि कल यहोवा के लिये पर्ब्ब
होगा। ६ और दूसरे दिन लोगो ने तड़के
उठकर होमबलि चढ़ाए, और मेलबलि ले
आए; फिर बैठकर खाया पिया, और
उठकर खेलने लगे॥

७ तब यहोवा ने मूसा से कहा, नीचे
उतर जा, क्योंकि तेरी प्रजा के लोग, जिन्हे तू
मिस्र देश से निकाल ले आया है, सो बिगड
गए है, ८ और जिस मार्ग पर चलने की
आज्ञा मैं ने उनको दी थी उसको झटपट
छोड़कर उन्हो ने एक बछड़ा ढालकर बना
लिया, फिर उसको दण्डवत् किया, और
उसके लिये बलिदान भी चढ़ाया, और यह
कहा है, कि हे इस्राएलियो तुम्हारा परमेश्वर
जो तुम्हे मिस्र देश मे छुड़ा ले आया है वह
यही है। ९ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
मैं ने इन लोगो को देखा, और सुन, वे हठीले
हैं *। १० अब मुझे मत रोक, मेरा कोप
उन पर भड़क उठा है जिस से मैं उन्हे भस्म
करूं; परन्तु तुझ से एक बड़ी जाति
उपजाऊंगा। ११ तब मूसा अपने परमेश्वर
यहोवा को यह कहके मनाने लगा, कि
हे यहोवा, तेरा कोप अपनी प्रजा पर क्यों
भड़का है, जिसे तू बड़े सामर्थ्य और बलवन्त
हाथ के द्वारा मिस्र देश से निकाल लाया है ?
१२ मिस्री लोग यह क्यों कहने पाएं, कि वह
उनको बुरे अभिप्राय से, अर्थात् पहाड़ो मे
घात करके धरती पर से मिटा डालने की
मनसा से निकाल ले गया ? तू अपने भड़के
हुए कोप को शांत कर, और अपनी प्रजा को
ऐसी हानि पहुंचाने से फिर जा। १३ अपने
दास इब्राहीम, इसहाक, और याकूब को
स्मरण कर, जिन से तू ने अपनी ही किरिया
खाकर यह कहा था, कि मैं तुम्हारे वंश को
आकाश के तारो के तुल्य बहुत करूंगा, और

* मूल में—कड़ी गर्दन वाले।

यह सारा देश जिसकी मैं ने चर्चा की है
तुम्हारे वंश को दूगा, कि वह उसके
अधिकारी सदैव बने रहें। १४ तब यहोवा
अपनी प्रजा की हानि करने से जो उस ने
कहा था पछताया ॥

१५ तब मूसा फिरकर साक्षी की दोनों
तख्तियो को हाथ मे लिये हुए पहाड़ से उतर
गया, उन तख्तियो के तो इधर और उधर
दोनो अलगो पर कुछ लिखा हुआ था।
१६ और वे तख्तिया परमेश्वर की बनाई
हुई थी, और उन पर जो खोदकर लिखा
हुआ था वह परमेश्वर का लिखा हुआ
था ॥

१७ जब यहोशू को लोगो के कोलाहल
का शब्द सुनाई पड़ा, तब उस ने मूसा से
कहा, छावनी से लड़ाई का सा शब्द सुनाई
देता है। १८ उस ने कहा, वह जो शब्द है
वह न तो जीतनेवालो का है, और न हारने-
वालों का, मुझे तो गाने का शब्द सुन पडता
है। १९ छावनी के पास आते ही मूसा को
वह बछड़ा और नाचना देख पडा, तब मूसा
का कोप भड़क उठा, और उस ने तख्तियो को
अपने हाथो से पर्वत के नीचे पटककर तोड
डाला। २० तब उस ने उनके बनाए हुए
बछड़े को लेकर आग मे डालके फूक दिया।
और पीसकर चूर चूरकर डाला, और जल
के ऊपर फेंक दिया, और इस्राएलियो को
उसे पिलवा दिया। २१ तब मूसा हारून से
कहने लगा, उन लोगो ने तुझ से क्या किया
कि तू ने उनको इतने बडे पाप में फंसाया?
२२ हारून ने उत्तर दिया, मेरे प्रभु का कोप
न भड़के; तू तो उन लोगो को जानता ही है,
कि वे बुराई मे मन लगाए रहते है।
२३ और उन्हों ने मुझ से कहा, कि हमारे
लिये देवता बनवा जो हमारे आगे आगे चले;
क्योंकि उस पुरुष मूसा को, जो हमें मिस्र देश
से छुड़ा लाया है, हम नही जानते कि उसे क्या
हुआ? २४ तब मैं ने उन से कहा, जिस
जिसके पास सोने के गहने हो, वे उनको
तोडकर उतार लाए; और जब उन्हो ने
मुझ को दिया, मैं ने उन्हे आग मे डाल दिया,
तब यह बछडा निकल पडा। २५ हारून ने
उन लोगो को ऐसा निरकुश कर दिया था
कि वे अपने विरोधियो के बीच उपहास *
के योग्य हुए, २६ उनको निरंकुश
देखकर मूसा ने छावनी के निकास पर खड़े
होकर कहा, जो कोई यहोवा की ओर का
हो वह मेरे पास आए, तब सारे लेवीय उस
के पास इकट्ठे हुए। २७ उस ने उन से कहा,
इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यो कहता है,
कि अपनी अपनी जाघ पर तलवार लटका-
कर छावनी से एक निकास से दूसरे निकास
तक घूम घूमकर अपने अपने भाइयो, सगियो,
और पडोसियो को घात करो। २८ मूसा
के इस वचन के अनुसार लेवियों ने किया;
और उस दिन तीन हजार के अटकल लोग
मारे गए। २९ फिर मूसा ने कहा, आज के
दिन यहोवा के लिये अपना याजकपद का
संस्कार करो †, वरन अपने अपने बेटों और
भाइयों के भी विरुद्ध होकर ऐसा करो जिस
से वह आज तुम को आशीष दे। ३० दूसरे
दिन मूसा ने लोगो से कहा, तुम ने बड़ा ही
पाप किया है। अब मैं यहोवा के पास चढ़
जाऊगा; सम्भव है कि मैं तुम्हारे पाप का
प्रायश्चित्त कर सकू। ३१ तब मूसा यहोवा
के पास जाकर कहने लगा, कि हाय,
हाय, उन लोगों ने सोने का देवता बनवा-
कर बड़ा ही पाप किया है। ३२ तौभी अब
तू उनका पाप क्षमा कर— नहीं तो अपनी
लिखी हुई पुस्तक मे से मेरे नाम को काट

* मूल में—फुसफुसाहट।
† मूल में—अपना हाथ भरो।

दे*। ३३ यहोवा ने मूसा से कहा, जिस ने
मेरे विरुद्ध पाप किया है उसी का नाम मैं
अपनी पुस्तक में से काट दूंगा। ३४ अब तो
तू जाकर उन लोगों को उस स्थान में ले चल
जिसकी चर्चा मैं ने तुझ से की थी; देख,
मेरा दूत तेरे आगे आगे चलेगा। परन्तु जिस
दिन मैं दण्ड देने लगूंगा उस दिन उनको
इस पाप का भी दण्ड दूंगा। ३५ और
यहोवा ने उन लोगों पर विपत्ति डाली,
क्योंकि हारून के बनाए हुए बछड़े को उन्हीं
ने बनवाया था॥

३३ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
तू उन लोगों को जिन्हें मिस्र देश से
छुड़ा लाया है संग लेकर उस देश को जा,
जिसके विषय मैं ने इब्राहीम, इसहाक, और
याक़ूब से शपथ खाकर कहा था, कि मैं उसे
तुम्हारे वंश को दूंगा। २ और मैं तेरे
आगे आगे एक दूत को भेजूंगा, और कनानी,
एमोरी, हित्ती, परिज्जी, हिब्बी, और यबूसी
लोगों को बरबस निकाल दूंगा। ३ तुम
लोग उस देश को जाओ जिस में दूध और
मधु की धारा बहती है; परन्तु तुम हठीले
हो, इस कारण मैं तुम्हारे बीच में होके न
चलूंगा, ऐसा न हो कि मैं मार्ग में तुम्हारा
अन्त कर डालूं। ४ यह बुरा समाचार
सुनकर वे लोग विलाप करने लगे; और
कोई अपने गहने पहिने हुए न रहा।
५ क्योंकि यहोवा ने मूसा से कह दिया था,
कि इस्राएलियों को मेरा यह वचन सुना,
कि तुम लोग तो हठीले हो; जो मैं पल
भर के लिये तुम्हारे बीच होकर चलूं, तो
तुम्हारा अन्त कर डालूंगा। इसलिये अब
अपने अपने गहने अपने अंगों से उतार दो,
कि मैं जानूं कि तुम्हारे साथ क्या करना
चाहिए। ६ तब इस्राएली होरेब पर्वत से
लेकर आगे को अपने गहने उतारे रहे॥

(मूसा के इस्राएलियों के लिये पापमोचन
मांगने का वर्णन)

७ मूसा तम्बू को छावनी से बाहर वरन
दूर खड़ा कराया करता था, और उसको
मिलापवाला तम्बू कहता था। और जो कोई
यहोवा को ढूंढ़ता वह उस मिलापवाले तम्बू
के पास जो छावनी के बाहर था निकल
जाता था। ८ और जब जब मूसा तम्बू के
पास जाता, तब तब सब लोग उठकर अपने
अपने डेरे के द्वार पर खड़े हो जाते, और
जब तक मूसा उस तम्बू में प्रवेश न करता
था तब तक उसकी ओर ताकते रहते थे।
९ और जब मूसा उस तम्बू में प्रवेश करता
था, तब बादल का खम्भा उतर के तम्बू के
द्वार पर ठहर जाता था, और यहोवा मूसा से
बातें करने लगता था। १० और सब लोग
जब बादल के खम्भे को तम्बू के द्वार पर
ठहरा देखते थे, तब उठकर अपने अपने डेरे
के द्वार पर से दण्डवत् करते थे। ११ और
यहोवा मूसा से इस प्रकार आम्हने-साम्हने
बातें करता था, जिस प्रकार कोई अपने
भाई से बातें करे। और मूसा तो छावनी में
फिर आता था, पर यहोशू नाम एक जवान,
जो नून का पुत्र और मूसा का टहलुआ था,
वह तम्बू में से न निकलता था॥

१२ और मूसा ने यहोवा से कहा, सुन
तू मुझ से कहता है, कि इन लोगों को ले
चल; परन्तु यह नहीं बताया कि तू मेरे संग
किसको भेजेगा। तौभी तू ने कहा है,
कि तेरा नाम मेरे चित्त में बसा है,* और
तुझ पर मेरे अनुग्रह की दृष्टि है।
१३ और अब यदि मुझ पर तेरे अनुग्रह की

* मूल में—मुझी को मिटा।

* मूल में—मैं तुझे नाम से जानता हूं।

दृष्टि हो, तो मुझे अपनी गति समझा दे,
जिस से जब मैं तेरा ज्ञान पाऊ तब तेरे
अनुग्रह की दृष्टि मुझ पर बनी रहे। फिर
इसकी भी सुधि कर कि यह जाति तेरी
प्रजा है। १४ यहोवा ने कहा, मैं आप
चलूगा * और तुझे विश्राम दूगा।
१५ उस ने उस से कहा, यदि तू आप † न
चले, तो हमें यहा से आगे न ले जा।
१६ यह कैसे जाना जाए कि तेरे अनुग्रह
की दृष्टि मुझ पर और अपनी प्रजा पर
है? क्या इस से नही कि तू हमारे संग
संग चले, जिस से मैं और तेरी प्रजा
के लोग पृथ्वी भर के सब लोगो से अलग
ठहरे?

१७ यहोवा ने मूसा से कहा, मैं यह काम
भी जिसकी चर्चा तू ने की है करूगा;
क्योंकि मेरे अनुग्रह की दृष्टि तुझ पर है,
और तेरा नाम मेरे चित्त मे बसा है ‡।
१८ उस ने कहा मुझे अपना तेज दिखा दे।
१९ उस ने कहा, मैं तेरे सम्मुख होकर
चलते हुए तुझे अपनी सारी भलाई
दिखाऊगा, § और तेरे सम्मुख यहोवा नाम
का प्रचार करूंगा, और जिस पर मैं अनुग्रह
करना चाहू उसी पर अनुग्रह करूगा, और
जिस पर दया करना चाहूं उसी पर दया
करूगा। २० फिर उस ने कहा, तू मेरे
मुख का दर्शन नही कर सकता; क्योकि
मनुष्य मेरे मुख का दर्शन करके जीवित नही
रह सकता। २१ फिर यहोवा ने कहा, सुन,
मेरे पास एक स्थान है, तू उस चट्टान पर
खड़ा हो; २२ और जब तक मेरा तेज
तेरे साम्हने होके चलता रहे * तब तक मैं
तुझे चट्टान के दरार मे रखूगा, और जब तक
मैं तेरे साम्हने होकर न निकल जाऊं तब तक
अपने हाथ से तुझे ढांपे रहूंगा; २३ फिर
मैं अपना हाथ उठा लूगा, तब तू मेरी पीठ
का तो दर्शन पाएगा, परन्तु मेरे मुख का
दर्शन नही मिलेगा॥

३४ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
पहिली तख्तियों के समान पत्थर
की दो और तख्तिया गढ़ ले; तब जो वचन
उन पहिली तख्तियों पर लिखे थे, जिन्हें तू
ने तोड डाला, वे ही वचन मैं उन तख्तियों
पर भी लिखूंगा। २ और बिहान को तैयार
रहना, और भोर को सीनै पर्वत पर चढकर
उसकी चोटी पर मेरे साम्हने खड़ा होना।
३ और तेरे संग कोई न चढ पाए, वरन
पर्वत भर पर कोई मनुष्य कही दिखाई न दे;
और न भेड़-बकरी और गाय-बैल भी पर्वत
के आगे चरने पाएं। ४ तब मूसा ने पहिली
तख्तियो के समान दो और तख्तियां गढ़ी;
और बिहान को सवेरे उठकर अपने हाथ में
पत्थर की वे दोनों तख्तियां लेकर यहोवा
की आज्ञा के अनुसार सीनै पर्वत पर चढ़
गया। ५ तब यहोवा ने बादल में उतरके
उसके संग वहां खड़ा होकर यहोवा नाम का
प्रचार किया। ६ और यहोवा उसके
साम्हने होकर यो प्रचार करता हुआ चला,
कि यहोवा, यहोवा, ईश्वर दयालु और
अनुग्रहकारी, कोप करने में धीरजवन्त,
और अति करुणामय और सत्य, ७ हज़ारों
पीढ़ियो तक निरन्तर करुणा करनेवाला,
अधर्म और अपराध और पाप का क्षमा
करनेवाला है, परन्तु दोषी को वह किसी

* मूल में—मेरा मुंह चलेगा।
† मूल में—तेरा मुंह।
‡ मूल में—मैं तुझे नाम से जानता हूं।
§ मूल में—अपनी सारी भलाई तेरे साम्हने से चलाऊंगा।

* मूल में—मेरा तेज तेरे साम्हने होके चलता रहे।

प्रकार निर्दोष न ठहराएगा, वह पितरो के
अधर्म का दण्ड उनके बेटों वरन पोतों और
परपोतों को भी देनेवाला है। ८ तब
मूसा ने फुर्ती कर पृथ्वी की ओर झुककर
दण्डवत् की। ९ और उस ने कहा, हे
प्रभु, यदि तेरे अनुग्रह की दृष्टि मुझ पर
हो तो प्रभु, हम लोगों के बीच मे होकर चले,
ये लोग हठीले तो है, तौभी हमारे अधर्म
और पाप को क्षमा कर, और हमे अपना
निज भाग मानके ग्रहण कर। १० उस ने
कहा, सुन, मै एक वाचा बान्धता हू। तेरे
सब लोगों के साम्हने मै ऐसे आश्चर्य कर्म
करूंगा जैसा पृथ्वी पर और सब जातियो
में कभी नही हुए; और वे सारे लोग जिनके
बीच तू रहता है यहोवा के कार्य को देखेगे;
क्योंकि जो मैं तुम लोगो से करने पर हू वह
भय योग्य काम है। ११ जो आज्ञा मै आज
तुम्हें देता हू उसे तुम लोग मानना। देखो,
मैं तुम्हारे आगे से एमोरी, कनानी, हित्ती,
परिज्जी, हिव्वी, और यबूसी लोगो को
निकालता हू। १२ इसलिये सावधान
रहना कि जिस देश मे तू जानेवाला है उसके
निवासियो से वाचा न बान्धना; कही ऐसा
न हो कि वह तेरे लिये फदा ठहरे।
१३ वरन उनकी वेदियो को गिरा देना,
उनकी लाठों को तोड डालना, और उनकी
अशेरा नाम मूर्त्तियों को काट डालना;
१४ क्योंकि तुम्हें किसी दूसरे को ईश्वर
करके दण्डवत् करने की आज्ञा नही,
क्योंकि यहोवा जिसका नाम जलनशील है,
वह जल उठनेवाला ईश्वर है ही, १५ ऐसा
न हो कि तू उस देश के निवासियों से वाचा
बान्धे, और वे अपने देवताओं के पीछे होने
का व्यभिचार करें, और उनके लिये
बलिदान भी करें, और कोई तुझे नेवता दे
और तू भी उसके बलिपशु का प्रसाद खाए,
१६ और तू उनकी बेटियो को अपने बेटों
के लिये लावे, और उनकी बेटियां जो आप
अपने देवताओ के पीछे होने का व्यभिचार
करती है तेरे बेटों से भी अपने देवताओं के
पीछे होने का व्यभिचार करवाएं।
१७ तुम देवताओं की मूर्त्तियां ढालकर न
बना लेना। १८ अखमीरी रोटी का पर्ब्ब
मानना। उस में मेरी आज्ञा के अनुसार
आबीब महीने के नियत समय पर सात दिन
तक अखमीरी रोटी खाया करना; क्योकि
तू मिस्र से आबीब महीने मे निकल आया।
१९ हर एक पहिलौठा मेरा है; और क्या
बछड़ा, क्या मेम्ना, तेरे पशुओं में से जो
नर पहिलौठे हो वे सब मेरे ही है।
२० और गदही के पहिलौठे की सन्ती मेम्ना
देकर उसको छुडाना, यदि तू उसे छुड़ाना
न चाहे तो उसकी गर्दन तोड देना। परन्तु
अपने सब पहिलौठे बेटों को बदला देकर
छुड़ाना। मुझे कोई छूछे हाथ अपना मुह
न दिखाए। २१ छः दिन तो परिश्रम
करना, परन्तु सातवें दिन विश्राम करना;
वरन हल जोतने और लवने के समय मे भी
विश्राम करना। २२ और तू अठवारों का
पर्ब्ब मानना जो पहिले लवे हुए गेहूं का
पर्ब्ब कहलाता है, और वर्ष के अन्त में बटोरन
का भी पर्ब्ब मानना। २३ वर्ष मे तीन
बार तेरे सब पुरुष इस्राएल के परमेश्वर
प्रभु यहोवा को अपने मुह दिखाएं। २४ मै
तो अन्यजातियों को तेरे आगे से निकालकर
तेरे सिवानो को बढ़ाऊंगा; और जब तू अपने
परमेश्वर यहोवा को अपना मुह दिखाने के
लिये वर्ष में तीन बार आया करे, तब कोई
तेरी भूमि का लालच न करेगा। २५ मेरे
बलिदान के लोहू को खमीर सहित न
चढ़ाना, और न फसह के पर्ब्ब के बलिदान
में से कुछ बिहान तक रहने देना।

२६ अपनी भूमि की पहिली उपज का
पहिला भाग अपने परमेश्वर यहोवा के
भवन में ले आना। बकरी के बच्चे को
उसकी मा के दूध मे न सिझाना।
२७ और यहोवा ने मूसा से कहा, ये वचन
लिख ले; क्योंकि इन्ही वचनो के अनुसार
मै तेरे और इस्राएल के साथ वाचा बान्धता
हू। २८ मूसा तो वहा यहोवा के सग
चालीस दिन और रात रहा, और तब तक
न तो उस ने रोटी खाई और न पानी पिया।
और उस ने उन तख्तियो पर वाचा के वचन
अर्थात् दस आज्ञाएं * लिख दी ॥

२९ जब मूसा साक्षी की दोनों तख्तिया
हाथ मे लिये हुए सीनै पर्वत से उतरा आता
था तब यहोवा के साथ बाते करने के कारण
उसके चेहरे से किरणें † निकल रही थी,
परन्तु वह यह नही जानता था कि उसके
चेहरे से किरणें † निकल रही है।
३० जब हारून और सब इस्राएलियो ने
मूसा को देखा कि उसके चेहरे से किरणें †
निकलती है, तब वे उसके पास जाने से डर
गए। ३१ तब मूसा ने उनको बुलाया;
और हारून मण्डली के सारे प्रधानो समेत
उसके पास आया, और मूसा उन से
बातें करने लगा। ३२ इसके बाद सब
इस्राएली पास आए, और जितनी आज्ञाएं
यहोवा ने सीनै पर्वत पर उसके साथ बात
करने के समय दी थी, वे सब उस ने उन्हें
बताई। ३३ जब तक मूसा उन से बात न
कर चुका तब तक अपने मुह पर ओढ़ना
डाले रहा। ३४ और जब जब मूसा भीतर
यहोवा से बात करने को उसके साम्हने
जाता तब तब वह उस ओढ़नी को निकलते
समय तक उतारे हुए रहता था; फिर बाहर
आकर जो जो आज्ञा उसे मिलती उन्हें
इस्राएलियो से कह देता था। ३५ सो
इस्राएली मूसा का चेहरा देखते थे कि उस से
किरणें * निकलती हैं; और जब तक वह
यहोवा से बात करने को भीतर न जाता
तब तक वह उस ओढनी को डाले रहता था ॥

( सारे सामान समेत पवित्रस्थान और
याजकों के वस्त्र बनाए जाने का वर्णन )

३५ मूसा ने इस्राएलियों की सारी
मण्डली इकट्ठी करके उन से कहा,
जिन कामो के करने की आज्ञा यहोवा ने दी
है वे ये हैं। २ छः दिन तो काम काज
किया जाए, परन्तु सातवां दिन तुम्हारे लिये
पवित्र और यहोवा के लिये परमविश्राम का
दिन ठहरे; उस में जो कोई काम काज करे
वह मार डाला जाए; ३ वरन विश्राम के
दिन तुम अपने अपने घरो मे आग तक न
जलाना ॥

४ फिर मूसा ने इस्राएलियों की सारी
मण्डली से कहा, जिस बात की आज्ञा
यहोवा ने दी है वह यह है। ५ तुम्हारे
पास से यहोवा के लिये भेंट ली जाए, अर्थात्
जितने अपनी इच्छा से देना चाहें वे यहोवा
की भेंट करके ये वस्तुए ले आएं, अर्थात्
सोना, रुपा, पीतल; ६ नीले, बैंजनी और
लाल रग का कपड़ा, सूक्ष्म सनी का कपड़ा;
बकरी का बाल, ७ लाल रंग से रगी हुई मेढ़ों
की खालें, सूइसों की खालें; बबूल की लकड़ी,
८ उजियाला देने के लिये तेल, अभिषेक का
तेल, और धूप के लिये सुगन्धद्रव्य, ९ फिर
एपोद और चपरास के लिये सुलैमानी मणि
और जड़ने के लिये मणि। १० और तुम
में से जितनों के हृदय मे बुद्धि का प्रकाश है
वे सब आकर जिस जिस वस्तु की आज्ञा

* मूल में—वचन। † मूल में—सींग।

* मूल में—सींग।

यहोवा ने दी है वे सब बनाए। ११ अर्थात्
तम्बू, और ओहार समेत निवास, और उस-
की घुंडी, तख्ते, बेंड़े, खम्भे और कुर्सियां;
१२ फिर डण्डों समेत सन्दूक, और प्राय-
श्चित्त का ढकना, और बीचवाला पर्दा;
१३ डण्डों और सब सामान समेत मेज़,
और भेंट की रोटियां; १४ सामान
और दीपकों समेत उजियाला देनेवाला
दीवट, और उजियाला देने के लिये तेल;
१५ डण्डों समेत धूपवेदी, अभिषेक का तेल,
सुगन्धित धूप, और निवास के द्वार का पर्दा;
१६ पीतल की झंझरी, डण्डों आदि सारे
सामान समेत होमवेदी, पाए समेत हौदी;
१७ खम्भों और उनकी कुर्सियों समेत
आंगन के पर्दे, और आंगन के द्वार के पर्दे;
१८ निवास और आंगन दोनों के खूंटे, और
डोरियां; १९ पवित्रस्थान में सेवा टहल
करने के लिये काढ़े हुए वस्त्र, और याजक
का काम करने के लिये हारून याजक के
पवित्र वस्त्र, और उसके पुत्रों के वस्त्र भी॥

२० तब इस्राएलियों की सारी मण्डली
मूसा के साम्हने से लौट गई। २१ और
जितनों को उत्साह हुआ, * और जितनों के
मन † में ऐसी इच्छा उत्पन्न हुई थी, वे
*मिलापवाले तम्बू के काम करने* और उसकी
सारी सेवकाई और पवित्र वस्त्रों के बनाने
के लिये यहोवा की भेंट ले आने लगे।
२२ क्या स्त्री, क्या पुरुष, जितनों के
मन में ऐसी इच्छा उत्पन्न हुई थी वे सब
जुगनू, नथुनी, मुंदरी, और कंगन आदि सोने
के गहने ले आने लगे, इस भांति जितने
मनुष्य यहोवा के लिये सोने की भेंट के
देनेवाले थे वे सब उनको ले आए।
२३ और जिस जिस पुरुष के पास नीले,
बैंजनी वा लाल रंग का कपड़ा, वा सूक्ष्म
सनी का कपड़ा, वा बकरी का बाल, वा लाल
रंग से रंगी हुई मेढ़ों की खालें, वा सूइसों
की खालें थीं वे उन्हें ले आए। २४ फिर
जितने चांदी, वा पीतल की भेंट के देनेवाले
थे वे यहोवा के लिये वैसी भेंट ले आए;
और जिस जिसके पास सेवकाई के किसी
काम के लिये बबूल की लकड़ी थी वे उसे ले
आए। २५ और जितनी स्त्रियों के हृदय
में बुद्धि का प्रकाश था वे अपने हाथों से
सूत कात कातकर नीले, बैंजनी और लाल
रंग के, और सूक्ष्म सनी के काते हुए सूत को
ले आईं। २६ और जितनी स्त्रियों के
मन में ऐसी बुद्धि का प्रकाश था उन्हों ने
बकरी के बाल भी काते। २७ और प्रधान
लोग एपोद और चपरास के लिये सुलैमानी
मणि, और जड़ने के लिये मणि, २८ और
उजियाला देने और अभिषेक और धूप के
सुगन्धद्रव्य और तेल ले आये। २९ जिस
जिस वस्तु के बनाने की आज्ञा यहोवा ने
मूसा के द्वारा दी थी उसके लिये जो कुछ
आवश्यक था, उसे वे सब पुरुष और स्त्रियां
ले आईं, जिनके हृदय में ऐसी इच्छा उत्पन्न
हुई थी। *इस प्रकार इस्राएली यहोवा के*
*लिये अपनी ही इच्छा से भेंट ले आए*॥

३० तब मूसा ने इस्राएलियों से कहा
सुनो, यहोवा ने यहूदा के गोत्रवाले बसलेल
को, जो ऊरी का पुत्र और हूर का पोता है,
नाम लेकर बुलाया है। ३१ और उस ने
उसको परमेश्वर के आत्मा से ऐसा परिपूर्ण
किया है कि सब प्रकार की बनावट के लिये
उसको ऐसी बुद्धि, समझ, और ज्ञान मिला
है, ३२ कि वह कारीगरी की युक्तियां
निकालकर सोने, चांदी, और पीतल में,
३३ और जड़ने के लिये मणि काटने में

* मूल में—जितनों को उनके मन ने उठाया।

† मूल में—आत्मा।

और लकड़ी के खोदने मे, वरन बुद्धि से सब
भांति की निकाली हुई बनावट मे काम कर
सके। ३४ फिर यहोवा ने उसके मन मे
और दान के गोत्रवाले अहीसामाक के पुत्र
ओहोलीआब के मन मे भी शिक्षा देने की
शक्ति दी है। ३५ इन दोनो के हृदय को
यहोवा ने ऐसी बुद्धि से परिपूर्ण किया है, कि
वे खोदने और गढने और नीले, बैंजनी और
लाल रंग के कपडे, और सूक्ष्म सनी के
कपडे मे काढने और बुनने, वरन सब प्रकार
की बनावट मे, और बुद्धि से काम निकालने
मे सब भांति के काम करें॥

**३६** और बसलेल और ओहोलीआब
और सब बुद्धिमान जिनको यहोवा
ने ऐसी बुद्धि और समझ दी हो, कि वे
यहोवा की सारी आज्ञाओ के अनुसार
पवित्रस्थान की सेवकाई के लिये सब
प्रकार का काम करना जाने, वे सब यह
काम करे॥

२ तब मूसा ने बसलेल और ओहोली-
आब और सब बुद्धिमानो को जिनके
हृदय मे यहोवा ने बुद्धि का प्रकाश दिया
था, अर्थात् जिस जिसको पास आकर काम
करने का उत्साह हुआ था * उन सभो को
बुलवाया। ३ और इस्राएली जो जो भेंट
पवित्रस्थान की सेवकाई के काम और उसके
बनाने के लिये ले आए थे, उन्हे उन पुरुषो ने
मूसा के हाथ से ले लिया। तब भी लोग
प्रति भोर को उसके पास भेंट अपनी इच्छा से
लाते रहे; ४ और जितने बुद्धिमान पवित्र-
स्थान का काम करते थे वे सब अपना
अपना काम छोड़कर मूसा के पास आए,
५ और कहने लगे, जिस काम के करने की
आज्ञा यहोवा ने दी है उसके लिये जितना
चाहिये उससे अधिक वे ले आए हैं।
६ तब मूसा ने सारी छावनी में इस आज्ञा
का प्रचार करवाया, कि क्या पुरुष, क्या स्त्री,
कोई पवित्रस्थान के लिये और भेंट न लाए,
इस प्रकार लोग और भेंट लाने से रोके
गए। ७ क्योंकि सब काम बनाने के लिये
जितना सामान आवश्यक था उतना वरन
उससे अधिक बनाने वालों के पास आ
चुका था॥

८ और काम करनेवाले जितने बुद्धिमान
थे उन्हो ने निवास के लिये बटी हुई सूक्ष्म
सनी के कपड़े के, और नीले, बैंजनी और
लाल रग के कपड़े के दस पटों को काढ़े हुए
करूबों सहित बनाया। ९ एक एक पट की
लम्बाई अट्ठाईस हाथ और चौड़ाई चार
हाथ की हुई; सब पट एक ही नाप के बने।
१० उस ने पांच पट एक दूसरे से जोड़
दिए, और फिर दूसरे पाच पट भी एक
दूसरे से जोड दिए। ११ और जहा ये पट
जोडे गए वहां की दोनों छोरो पर उस ने
नीली नीली फलियां लगाईं। १२ उस ने
दोनो छोरो मे पचास पचास फलिया इस
प्रकार लगाईं कि वे आम्हने-साम्हने हुईं।
१३ और उस ने सोने की पचास घुंडियां
बनाई, और उनके द्वारा पटो को एक
दूसरे से ऐसा जोडा कि निवास मिलकर
एक हो गया। १४ फिर निवास के ऊपर
के तम्बू के लिये उस ने बकरी के बाल के
ग्यारह पट बनाए। १५ एक एक पट की
लम्बाई तीस हाथ और चौड़ाई चार हाथ
की हुई; और ग्यारहों पट एक ही नाप के
थे। १६ इन में से उस ने पाच पट अलग
और छः पट अलग जोड दिए। १७ और
जहां दोनो जोडे गए वहां की छोरों में उस ने
पचास पचास फलियां लगाईं। १८ और

* मूल में—जिसको काम करने के लिये पास आने को उसके मन ने उठाया हो।

दोनों पल्लों पर उस ने सोने के दो कड़े
बनाए, जो उसके उठाने के डण्डो के खानो
का काम दे। २८ और डण्डों को उस ने
बबूल की लकड़ी का बनाया, और सोने से
मढ़ा। २९ और उस ने अभिषेक का पवित्र
तेल, और सुगन्धद्रव्य का धूप, गन्धी की
रीति के अनुसार बनाया॥

३८ फिर उस ने बबूल की लकड़ी
की होमवेदी भी बनाई; उसकी
लम्बाई पाच हाथ और चौड़ाई पाच हाथ की
थी; इस प्रकार से वह चौकोर बनी, और
ऊंचाई तीन हाथ की थी। २ और उस ने
उसके चारों कोनो पर उसके चार सीग
बनाए, वे उसके साथ बिना जोड के बने;
और उस ने उसको पीतल से मढ़ा।
३ और उस ने वेदी का सारा सामान, अर्थात्
उसकी हाड़ियों, फावड़ियों, कटोरो, काटो,
और करछों को बनाया। उसका सारा
सामान उस ने पीतल का बनाया। ४ और
वेदी के लिये उसके चारो ओर की कगनी
के तले उस ने पीतल की जाली की एक
झझरी बनाई, वह नीचे से वेदी की ऊचाई
के मध्य तक पहुची। ५ और उस ने पीतल
की झझरी के चारो कोनों के लिये चार
कड़े ढाले, जो डण्डो के खानो का काम
दे। ६ फिर उस ने डण्डो को बबूल की
लकड़ी का बनाया, और पीतल से मढ़ा।
७ तब उस ने डण्डों को वेदी की अलगो
के कड़ों में वेदी के उठाने के लिये डाल
दिया। वेदी को उस ने तख्तों से खोखली
बनाया॥

८ और उस ने हौदी और उसका पाया
दोनों पीतल के बनाए, यह मिलापवाले तम्बू
के द्वार पर सेवा करनेवाली महिलाओं के
दर्पणों के लिये पीतल के बनाए गए॥

९ फिर उस ने आगन बनाया; और
दक्खिन अलंग के लिये आगन के पर्दे बटी
हुई सूक्ष्म सनी के कपड़े के थे, और सब
मिलाकर सौ हाथ लम्बे थे; १० उनके
लिये बीस खम्भे, और इनकी पीतल की बीस
कुर्सिया बनी; और खम्भों की घुंडिया और
जोडने की छडे चादी की बनी। ११ और
उत्तर अलग के लिये भी सौ हाथ लम्बे पर्दे
बने, और उनके लिये बीस खम्भे, और
इनकी पीतल की बीस ही कुर्सिया बनी, और
खम्भो की घुडिया और जोडने की छडे चादी
की बनी। १२ और पश्चिम अलग के लिये
सब पर्दे मिलाकर पचास हाथ के थे; उनके
लिये दस खम्भे, और दस ही उनकी कुर्सियां
थी, और खम्भो की घुडिया और जोडने की
छड़े चादी की थी। १३ और पूरब अलग
मे भी वह पचास हाथ के थे। १४ आंगन
के द्वार के एक ओर के लिये पद्रह हाथ के
पर्दे बने; और उनके लिये तीन खम्भे और
तीन कुर्सिया थी। १५ और आगन के द्वार
की दूमरी ओर भी वैसा ही बना था; और
आगन के दरवाजे के इधर और उधर पंद्रह
पंद्रह हाथ के पर्दे बने थे; और उनके लिये
तीन ही तीन खम्भे, और तीन ही तीन इनकी
कुर्सिया भी थी। १६ आगन की चारो
ओर सब पर्दे सूक्ष्म बटी हुई सनी के कपडे
के बने हुए थे। १७ और खम्भो की
कुर्सियां पीतल की, और घुडिया और छड़ें
चांदी की बनी, और उनके सिरे चादी से
मढ़े गए, और आगन के सब खम्भे चादी के
छड़ो से जोड़े गए थे। १८ आगन के द्वार
के पर्दे पर बेल बूटे का काम किया हुआ था,
और वह नीले, बैंजनी और लाल रंग के
कपड़े का, और सूक्ष्म बटी हुई सनी के कपड़े
के बने थे; और उसकी लम्बाई बीस हाथ
की थी, और उसकी ऊंचाई आगन की कनात

की चौडाई के समान पाच हाथ की बनी।
१९ और उनके लिये चार खम्भे, और खम्भों
की चार ही कुर्सिया पीतल की बनी, उनकी
घुंडिया चादी की बनी, और उनके सिरे
चादी से मढ़े गए, और उनकी छड़े चादी
की बनी। २० और निवास और आंगन की
चारो ओर के सब खूटे पीतल के बने थे॥

२१ साक्षीपत्र के निवास का सामान जो
लेवियों की सेवकाई के लिये बना, और
जिसकी गिनती हारून याजक के पुत्र
ईतामार के द्वारा मूसा के कहने से हुई थी,
उसका वर्णन यह है। २२ जिस जिस वस्तु
के बनाने की आज्ञा यहोवा ने मूसा को दी
थी उसको यहूदा के गोत्रवाले बसलेल ने;
जो हूर का पोता और ऊरी का पुत्र था,
बना दिया। २३ और उसके सग दान के
गोत्रवाले, अहीसामाक का पुत्र, ओहोलीआब
था, जो खोदने और काढनेवाला और नीले,
बैजनी और लाल रग के और सूक्ष्म सनी के
कपडे में कारचोब करनेवाला निपुण
कारीगर था॥

२४ पवित्रस्थान के सारे काम मे जो
भेंट का सोना लगा वह उनतीस किक्कार,
और पवित्रस्थान के शेकेल के हिसाब से सात
सौ तीन शेकेल था। २५ और मण्डली के
गिने हुए लोगों की भेट की चादी सौ
किक्कार, और पवित्रस्थान के शेकेल के
हिसाब से सतरह सौ पचहत्तर शेकेल थी।
२६ अर्थात् जितने बीस बरस के और उससे
अधिक अवस्था के गिने गए थे, वे छः लाख
तीन हज़ार साढ़े पांच सौ पुरुष थे,
और एक एक जन की ओर से पवित्रस्थान
के शेकेल के अनुसार आधा शेकेल, जो एक
बेका होता है मिला। २७ और वह सौ
किक्कार चांदी पवित्रस्थान और बीचवाले
पर्दे दोनो की कुर्सियों के ढालने मे लग गई;
सौ किक्कार से सौ कुर्सियां बनी, एक एक
कुर्सी एक किक्कार की बनी। २८ और
सतरह सौ पचहत्तर शेकेल जो बच गए
उन से खम्भो की घुडिया बनाई गईं, और
खम्भो की चोटिया मढ़ी गई, और उनकी
छड़े भी बनाई गई। २९ और भेट का
पीतल सत्तर किक्कार और दो हज़ार चार
सौ शेकेल था; ३० उससे मिलापवाले
तम्बू के द्वार की कुर्सिया, और पीतल की
वेदी, पीतल की झंझरी, और वेदी का सारा
सामान, ३१ और आगन के चारों ओर
की कुर्सिया, और उसके द्वार की कुर्सियां,
और निवास, और आगन की चारों ओर
के खूटे भी बनाए गए॥

३९ फिर उन्हां ने नीले, बैंजनी और
लाल रंग के काढ़े हुए कपड़े पवित्र-
स्थान की सेवकाई के लिये, और हारून के
लिये भी पवित्र वस्त्र बनाए; जिस प्रकार
यहोवा ने मूसा को आज्ञा दी थी॥

२ और उस ने एपोद को सोने, और
नीले, बैंजनी और लाल रंग के कपड़े का,
और सूक्ष्म बटी हुई सनी के कपडे का
बनाया। ३ और उन्हों ने सोना पीट-
पीटकर उसके पत्तर बनाए, फिर पत्तरो को
काट-काटकर तार बनाए, और तारो को
नीले, बैजनी और लाल रग के कपड़े मे, और
सूक्ष्म सनी के कपड़े मे कढ़ाई की बनावट से
मिला दिया। ४ एपोद के जोड़ने को
उन्हों ने उसके कन्धों पर के बन्धन बनाए,
वह तो अपने दोनों सिरों से जोड़ा गया।
५ और उसके कसने के लिये जो काढ़ा हुआ
पटुका उस पर बना, वह उसके साथ बिना
जोड़ का, और उसी की बनावट के अनुसार,
अर्थात् सोने और नीले, बैंजनी और लाल
रंग के कपड़े का, और सूक्ष्म बटी हुई सनी

दोनों पल्लों पर उस ने सोने के दो कड़े
बनाए, जो उसके उठाने के डण्डो के खानो
का काम दे। २८ और डण्डो को उस ने
बबूल की लकड़ी का बनाया, और सोने से
मढ़ा। २९ और उस ने अभिषेक का पवित्र
तेल, और सुगन्धद्रव्य का धूप, गन्धी की
रीति के अनुसार बनाया॥

३८ फिर उस ने बबूल की लकड़ी
की होमवेदी भी बनाई; उसकी
लम्बाई पाच हाथ और चौड़ाई पाच हाथ की
थी; इस प्रकार से वह चौकोर बनी, और
ऊंचाई तीन हाथ की थी। २ और उस ने
उसके चारों कोनों पर उसके चार सीग
बनाए, वे उसके साथ बिना जोड़ के बने,
और उस ने उसको पीतल से मढा।
३ और उस ने वेदी का सारा सामान, अर्थात्
उसकी हाडियों, फावडियो, कटोरो, काटो,
और करछो को बनाया। उसका सारा
सामान उस ने पीतल का बनाया। ४ और
वेदी के लिये उसके चारो ओर की कगनी
के तले उस ने पीतल की जाली की एक
झंझरी बनाई, वह नीचे से वेदी की ऊचाई
के मध्य तक पहुंची। ५ और उस ने पीतल
की झंझरी के चारो कोनो के लिये चार
कड़े ढाले, जो डण्डो के खानो का काम
दें। ६ फिर उस ने डण्डों को बबूल की
लकड़ी का बनाया, और पीतल से मढ़ा।
७ तब उस ने डण्डों को वेदी की अलंगो
के कड़ों में वेदी के उठाने के लिये डाल
दिया। वेदी को उस ने तख्तों से खोखली
बनाया॥

८ और उस ने हौदी और उसका पाया
दोनों पीतल के बनाए, यह मिलापवाले तम्बू
के द्वार पर सेवा करनेवाली महिलाओं के
दर्पणों के लिये पीतल के बनाए गए॥

९ फिर उस ने आगन बनाया; और
दक्खिन अलग के लिये आगन के पर्दे बटी
हुई सूक्ष्म सनी के कपडे के थे, और सब
मिलाकर सौ हाथ लम्बे थे, १० उनके
लिये बीस खम्भे, और इनकी पीतल की बीस
कुर्सिया बनी, और खम्भों की घुडिया और
जोडने की छडे चादी की बनी। ११ और
उत्तर अलग के लिये भी सौ हाथ लम्बे पर्दे
बने, और उनके लिये बीस खम्भे, और
इनकी पीतल की बीस ही कुर्सियां बनी, और
खम्भो की घुडिया और जोडने की छडे चादी
की बनी। १२ और पश्चिम अलग के लिये
सब पर्दे मिलाकर पचास हाथ के थे, उनके
लिये दस खम्भे, और दस ही उनकी कुर्सिया
थी, और खम्भो की घुडिया और जोडने की
छडे चादी की थी। १३ और पूरब अलग
मे भी वह पचास हाथ के थे। १४ आगन
के द्वार के एक ओर के लिये पद्रह हाथ के
पर्दे बने; और उनके लिये तीन खम्भे और
तीन कुर्सिया थी। १५ और आगन के द्वार
की दूसरी ओर भी वैसा ही बना था; और
आगन के दरवाजे के इधर और उधर पद्रह
पद्रह हाथ के पर्दे बने थे; और उनके लिये
तीन ही तीन खम्भे, और तीन ही तीन इनकी
कुर्सियां भी थी। १६ आगन की चारो
ओर सब पर्दे सूक्ष्म बटी हुई सनी के कपडे
के बने हुए थे। १७ और खम्भो की
कुर्सियां पीतल की, और घुडिया और छड़े
चांदी की बनी, और उनके सिरे चादी से
मढ़े गए, और आगन के सब खम्भे चादी के
छड़ो से जोड़े गए थे। १८ आगन के द्वार
के पर्दे पर बेल बूटे का काम किया हुआ था,
और वह नीले, बैंजनी और लाल रग के
कपड़े का, और सूक्ष्म बटी हुई सनी के कपड़े
के बने थे; और उसकी लम्बाई बीस हाथ
की थी, और उसकी ऊंचाई आगन की कनात

की चौडाई के समान पाच हाथ की बनी।
१९ और उनके लिये चार खम्भे, और खम्भो
की चार ही कुर्सिया पीतल की बनी, उनकी
घुडिया चादी की बनी, और उनके सिरे
चादी से मढे गए, और उनकी छड़े चादी
की बनी। २० और निवास और आगन की
चारो ओर के सब खूटे पीतल के बने थे॥

२१ साक्षीपत्र के निवास का सामान जो
लेवियो की सेवकाई के लिये बना, और
जिसकी गिनती हारून याजक के पुत्र
ईतामार के द्वारा मूसा के कहने से हुई थी,
उसका वर्णन यह है। २२ जिस जिस वस्तु
के बनाने की आज्ञा यहोवा ने मूसा को दी
थी उसको यहूदा के गोत्रवाले बसलेल ने,
जो हूर का पोता और ऊरी का पुत्र था,
बना दिया। २३ और उसके सग दान के
गोत्रवाले, अहीसामाक का पुत्र, ओहोलीआब
था, जो खोदने और काढनेवाला और नीले,
बैंजनी और लाल रंग के और सूक्ष्म सनी के
कपडे मे कारचोब करनेवाला निपुण
कारीगर था॥

२४ पवित्रस्थान के सारे काम में जो
भेंट का सोना लगा वह उनतीस किक्कार,
और पवित्रस्थान के शेकेल के हिसाब से सात
सौ तीन शेकेल था। २५ और मण्डली के
गिने हुए लोगों की भेंट की चादी सौ
किक्कार, और पवित्रस्थान के शेकेल के
हिसाब से सतरह सौ पचहत्तर शेकेल थी।
२६ अर्थात् जितने बीस बरस के और उससे
अधिक अवस्था के गिने गए थे, वे छ: लाख
तीन हजार साढ़े पांच सौ पुरुष थे,
और एक एक जन की ओर से पवित्रस्थान
के शेकेल के अनुसार आधा शेकेल, जो एक
बेका होता है मिला। २७ और वह सौ
किक्कार चादी पवित्रस्थान और बीचवाले
पर्दे दोनो की कुर्सियों के ढालने मे लग गई;
सौ किक्कार से सौ कुर्सिया बनी, एक एक
कुर्सी एक किक्कार की बनी। २८ और
सतरह सौ पचहत्तर शेकेल जो बच गए
उन से खम्भो की घुडिया बनाई गईं, और
खम्भो की चोटिया मढ़ी गई, और उनकी
छड़े भी बनाई गई। २९ और भेंट का
पीतल सत्तर किक्कार और दो हजार चार
सौ शेकेल था; ३० उससे मिलापवाले
तम्बू के द्वार की कुर्सिया, और पीतल की
वेदी, पीतल की झझरी, और वेदी का सारा
सामान, ३१ और आगन के चारो ओर
की कुर्सिया, और उसके द्वार की कुर्सिया,
और निवास, और आगन की चारो ओर
के खूटे भी बनाए गए॥

३९ फिर उन्हो ने नीले, बैंजनी और
लाल रग के काढे हुए कपड़े पवित्र-
स्थान की सेवकाई के लिये, और हारून के
लिये भी पवित्र वस्त्र बनाए; जिस प्रकार
यहोवा ने मूसा को आज्ञा दी थी॥

२ और उस ने एपोद को सोने, और
नीले, बैंजनी और लाल रंग के कपड़े का,
और सूक्ष्म बटी हुई सनी के कपड़े का
बनाया। ३ और उन्हों ने सोना पीट-
पीटकर उसके पत्तर बनाए, फिर पत्तरों को
काट-काटकर तार बनाए, और तारो को
नीले, बैंजनी और लाल रंग के कपडे मे, और
सूक्ष्म सनी के कपड़े में कढ़ाई की बनावट से
मिला दिया। ४ एपोद के जोड़ने को
उन्हो ने उसके कन्धों पर के बन्धन बनाए,
वह तो अपने दोनों सिरों से जोड़ा गया।
५ और उसके कसने के लिये जो काढ़ा हुआ
पटुका उस पर बना, वह उसके साथ बिना
जोड़ का, और उसी की बनावट के अनुसार,
अर्थात् सोने और नीले, बैंजनी और लाल
रंग के कपड़े का, और सूक्ष्म बटी हुई सनी

के कपड़े का बना; जिस प्रकार यहोवा ने
मूसा को आज्ञा दी थी ।।
६ और उन्हो ने सुलैमानी मणि काटकर
उनमे इस्राएल के पुत्रो के नाम जैसा
छापा खोदा जाता है वैसे ही खोदे, और
सोने के खानो में जड दिए। ७ और उस ने
उनको एपोद के कन्धे के बन्धनो पर लगाया,
जिस से इस्राएलियो के लिये स्मरण करानेवाले
मणि ठहरे; जिस प्रकार यहोवा ने
मूसा को आज्ञा दी थी ।।
८ और उस ने चपरास को एपोद की
नाई सोने की, और नीले, बैंजनी और लाल
रग के कपडे की, और सूक्ष्म बटी हुई सनी
के कपडे मे बेल बूटे का काम किया हुआ
बनाया। ९ चपरास तो चौकोर बनी,
और उन्हो ने उसको दोहरा बनाया, और
वह दोहरा होकर एक बित्ता लम्बा और एक
बित्ता चौडा बना। १० और उन्हो ने उस
में चार पाति मणि जडे। पहिली पाति मे
तो माणिक्य, पद्मराग, और लालड़ी जडे
गए; ११ और दूसरी पाति मे मरकत,
नीलमणि, और हीरा; १२ और तीसरी
पाति में लशम, सूर्यकान्त, और नीलम;
१३ और चौथी पाति मे फीरोजा, सुलैमानी
मणि, और यशब जड़े; ये सब अलग अलग
सोने के खानो मे जडे गए। १४ और ये
मणि इस्राएल के पुत्रों के नामों की गिनती
के अनुसार बारह थे; बारहों गोत्रों मे से
एक एक का नाम जैसा छापा खोदा जाता
है वैसा ही खोदा गया। १५ और उन्हो ने
चपरास पर डोरियो की नाईं गूथे हुए चोखे
सोने की जजीर बनाकर लगाई; १६ फिर
उन्हो ने सोने के दो खाने, और सोने की दो
कड़ियां बनाकर दोनों कड़ियों को चपरास
के दोनों सिरो पर लगाया; १७ तब उन्हों
ने सोने की दोनों गूथी हुई जंजीरों को
चपरास के सिरो पर की दोनो कड़ियो मे
लगाया। १८ और गूथी हुई दोनों जजीरो
के दोनो बाकी सिरो को उन्हो ने दोनों
खानो मे जडके, एपोद के साम्हने दोनो
कन्धों के बन्धनों पर लगाया। १९ और
उन्हो ने सोने की और दो कडिया बनाकर
चपरास के दोनो सिरो पर उसकी उस कोर
पर, जो एपोद की भीतरी भाग मे थी,
लगाई। २० और उन्हो ने सोने की दो और
कडियां भी बनाकर एपोद के दोनो कन्धो के
बन्धनो पर नीचे से उसके साम्हने, और जोड
के पास, एपोद के काढ़े हुए पटुके के ऊपर
लगाई। २१ तब उन्हो ने चपरास को
उसकी कडियो के द्वारा एपोद की कडियों
मे नीले फीते से ऐसा बान्धा, कि वह एपोद
के काढे हुए पटुके के ऊपर रहे, और
चपरास एपोद से अलग न होने पाए, जैसे
यहोवा ने मूसा को आज्ञा दी थी ।।
२२ फिर एपोद का बागा सम्पूर्ण नीले
रग का बनाया गया। २३ और उसकी
बनावट ऐसी हुई कि उसके बीच बखतर के
छेद के समान एक छेद बना, और छेद के
चारो ओर एक कोर बनी, कि वह फटने न
पाए। २४ और उन्हो ने उसके नीचेवाले
घेरे मे नीले, बैंजनी और लाल रंग के कपड़े
के अनार बनाए। २५ और उन्हो ने चोखे
सोने की घटिया भी बनाकर बागे के नीचेवाले
घेरे के चारो ओर अनारो के बीचोंबीच
लगाईं; २६ अर्थात् बागे के नीचेवाले घेरे
की चारो ओर एक सोने की घंटी, और एक
अनार, फिर एक सोने की घंटी, और एक
अनार लगाया गया कि उन्हे पहिने हुए
सेवा टहल करे; जैसे यहोवा ने मूसा को
आज्ञा दी थी ।।
२७ फिर उन्हों ने हारून, और उसके
पुत्रों के लिये बुनी हुई सूक्ष्म सनी के कपड़े

के अंगरखे, २८ और सूक्ष्म सनी के कपडे
की पगडी, और सूक्ष्म सनी के कपडे की
सुन्दर टोपियां, और सूक्ष्म बटी हुई मनी के
कपड़े की जाघिया, २६ और सूक्ष्म बटी
हुई सनी के कपडे की और नीले, बैंजनी और
लाल रग की कारचोबी काम की हुई पगडी;
इन सभो को जिस तरह यहोवा ने मूसा को
आज्ञा दी थी वैसा ही बनाया ॥

३० फिर उन्हो ने पवित्र मुकुट की पटरी
चोखे सोने की बनाई; और जैसे छापे मे
वैसे ही उस मे ये अक्षर खोदे गए, अर्थात्
यहोवा के लिये पवित्र। ३१ और उन्हो ने
उस मे नीला फीता लगाया, जिस से वह
ऊपर पगड़ी पर रहे, जिस तरह यहोवा ने
मूसा को आज्ञा दी थी ॥

३२ इस प्रकार मिलापवाले तम्बू के
निवास का सब काम समाप्त हुआ, और जिस
जिस काम की आज्ञा यहोवा ने मूमा को दी
थी, इस्राएलियो ने उसी के अनुसार किया ॥

३३ तब वे निवास को मूसा के पास ले
आए, अर्थात् घुडिया, तख्ते, बेंडे, खम्भे,
कुर्सिया आदि सारे सामान समेत तम्बू;
३४ और लाल रग से रगी हुई मेढो की
खालो का ओढना, और सूइसो की खालो का
ओढना, और बीच का पर्दा; ३५ डण्डो
सहित साक्षीपत्र का सन्दूक, और प्रायश्चित्त
का ढकना; ३६ सारे सामान समेत मेज,
और भेट की रोटी; ३७ सारे सामान
सहित दीवट, और उसकी सजावट के दीपक,
और उजियाला देने के लिये तेल; ३८ सोने
की वेदी, और अभिषेक का तेल, और
सुगन्धित धूप, और तम्बू के द्वार का पर्दा;
३६ पीतल की झंझरी, डण्डो, और सारे
सामान समेत पीतल की वेदी; और पाए
समेत हौदी; ४० खम्भों, और कुर्सियो समेत
आंगन के पर्दे, और आंगन के द्वार का पर्दा,
और डोरिया, और खूटे, और मिलापवाले
तम्बू के निवास की सेवकाई का सारा
सामान; ४१ पवित्रस्थान मे सेवा टहल
करने के लिये बेल बूटा काढ़े हुए वस्त्र, और
हारून याजक के पवित्र वस्त्र, और उसके
पुत्रो के वस्त्र जिन्हे पहिनकर उन्हे याजक
का काम करना था। ४२ अर्थात् जो जो
आज्ञा यहोवा ने मूसा को दी थी उन्ही के
अनुसार इस्राएलियो ने सब काम किया।
४३ तब मूसा ने सारे काम का निरीक्षण
करके देखा, कि उन्हो ने यहोवा की आज्ञा के
अनुसार सब कुछ किया है। और मूसा ने
उनको आशीर्वाद दिया ॥

(यहोवा के निवास के खड़े किए जाने और
उसकी प्रतिष्ठा होने का वर्णन)

४० फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ पहिले महीने के पहिले दिन को
तू मिलापवाले तम्बू के निवास को खड़ा करा
देना। ३ और उस में साक्षीपत्र के सन्दूक
को रखकर बीचवाले पर्दे की ओट मे करा
देना। ४ और मेज को भीतर ले जाकर
जो कुछ उस पर सजाना है उसे सजवा देना;
तब दीवट को भीतर ले जाकर उसके दीपको
को जला देना। ५ और साक्षीपत्र के सन्दूक
के साम्हने सोने की वेदी को जो धूप के
लिये है उसे रखना, और निवास के द्वार के
पर्दे को लगा देना। ६ और मिलापवाले
तम्बू के निवास के द्वार के साम्हने होमवेदी
को रखना। ७ और मिलापवाले तम्बू और
वेदी के बीच हौदी को रखके उस मे जल
भरना। ८ और चारो ओर के आगन
की कनात को खड़ा करना, और उस आगन
के द्वार पर पर्दे को लटका देना। ६ और
अभिषेक का तेल लेकर निवास को और जो
कुछ उस में होगा सब कुछ का अभिषेक

करना, और सारे सामान समेत उसको
पवित्र करना; तब वह पवित्र ठहरेगा।
१० और सब सामान समेत होमवेदी का
अभिषेक करके उसको पवित्र करना; तब
वह परमपवित्र ठहरेगी। ११ और पाए
समेत हौदी का भी अभिषेक करके उसे
पवित्र करना। १२ और हारून और
उसके पुत्रों को मिलापवाले तम्बू के द्वार पर
ले जाकर जल से नहलाना, १३ और
हारून को पवित्र वस्त्र पहिनाना, और
उसका अभिषेक करके उसको पवित्र
करना, कि वह मेरे लिये याजक का काम
करे। १४ और उसके पुत्रों को ले जाकर
अंगरखे पहिनाना, १५ और जैसे तू उनके
पिता का अभिषेक करे वैसे ही उनका
भी अभिषेक करना, कि वे मेरे लिये याजक
का काम करें; और उनका अभिषेक उनकी
पीढ़ी पीढ़ी के लिये उनके सदा के याजकपद
का चिन्ह ठहरेगा। १६ और मूसा ने
जो जो आज्ञा यहोवा ने उसको दी थी
उसी के अनुसार किया॥

१७ और दूसरे बरस के पहिले महीने के
पहिले दिन को निवास खड़ा किया गया।
१८ और मूसा ने निवास को खड़ा
करवाया, और उसकी कुर्सियां धर उसके
तख्ते लगाके उन में बेंड़े डाले, और उसके
खम्भों को खड़ा किया; १९ और उस ने
निवास के ऊपर तम्बू को फैलाया, और तम्बू
के ऊपर उस ने ओढ़ने को लगाया; जिस
प्रकार यहोवा ने मूसा को आज्ञा दी थी।
२० और उस ने साक्षीपत्र को लेकर सन्दूक
में रखा, और सन्दूक में डण्डों को लगाके
उसके ऊपर प्रायश्चित्त के ढकने को धर
दिया; २१ और उस ने सन्दूक को निवास
में पहुंचवाया, और बीचवाले पर्दे को लटक-
वाके साक्षीपत्र के सन्दूक को उसके अन्दर
किया; जिस प्रकार यहोवा ने मूसा को आज्ञा
दी थी। २२ और उस ने मिलापवाले तम्बू
में निवास की उत्तर अलंग पर बीच के
पर्दे से बाहर मेज़ को लगवाया, २३ और
उस पर उस ने यहोवा के सम्मुख रोटी
सजाकर रखी, जिस प्रकार यहोवा ने मूसा
को आज्ञा दी थी। २४ और उस ने मिलाप-
वाले तम्बू में मेज के साम्हने निवास की
दक्खिन अलंग पर दीवट को रखा,
२५ और उस ने दीपकों को यहोवा के
सम्मुख जला दिया; जिस प्रकार यहोवा ने
मूसा को आज्ञा दी थी। २६ और उस ने
मिलापवाले तम्बू में बीच के पर्दे के साम्हने
सोने की वेदी को रखा, २७ और उस ने
उस पर सुगन्धित धूप जलाया; जिस प्रकार
यहोवा ने मूसा को आज्ञा दी थी।
२८ और उस ने निवास के द्वार पर पर्दे को
लगाया। २९ और मिलापवाले तम्बू के
निवास के द्वार पर होमवेदी को रखकर
उस पर होमबलि और अन्नबलि को चढ़ाया,
जिस प्रकार यहोवा ने मूसा को आज्ञा दी
थी। ३० और उस ने मिलापवाले तम्बू
और वेदी के बीच हौदी को रखकर उस में
धोने के लिये जल डाला, ३१ और मूसा
और हारून और उसके पुत्रों ने उस में
अपने अपने हाथ पांव धोए, ३२ और जब
जब वे मिलापवाले तम्बू में वा वेदी के पास
जाते थे तब तब वे हाथ पांव धोते थे, जिस
प्रकार यहोवा ने मूसा को आज्ञा दी थी।
३३ और उस ने निवास की चारों ओर
और वेदी के आसपास आंगन की कनात को
खड़ा करवाया, और आंगन के द्वार के पर्दे
को लटका दिया। इस प्रकार मूसा ने सब
काम को पूरा कर समाप्त किया॥

३४ तब बादल मिलापवाले तम्बू पर
छा गया, और यहोवा का तेज निवासस्थान

में भर गया। ३५ और बादल जो
मिलापवाले तम्बू पर ठहर गया, और यहोवा
का तेज जो निवासस्थान में भर गया, इस
कारण मूसा उस मे प्रवेश न कर सका।
३६ और इस्राएलियो की सारी यात्रा मे
ऐसा होता था, कि जब जब वह बादल
निवास के ऊपर उठ जाता तब तब वे कूच
करते थे। ३७ और यदि वह न उठता, तो
जिस दिन तक वह न उठता था उस दिन तक
वे कूच नही करते थे। ३८ इस्राएल के
घराने की सारी यात्रा मे दिन को तो
यहोवा का बादल निवास पर, और रात को
उसी बादल मे आग उन सभो को दिखाई
दिया करती थी।।

---

# लैव्यव्यवस्था

(होमबलि की विधि)

१ यहोवा ने मिलापवाले तम्बू में से
मूसा को बुलाकर उस से कहा,
२ इस्राएलियो से कह, कि तुम मे से यदि
कोई मनुष्य यहोवा के लिये पशु का चढावा
चढाए, तो उसका बलिपशु गाय-बैलो वा
भेड़-बकरियो मे से एक का हो।।

३ यदि वह गाय-बैलो मे से होमबलि
करे, तो निर्दोष नर मिलापवाले तम्बू के
द्वार पर चढाए, कि यहोवा उसे ग्रहण करे।
४ और वह अपना हाथ होमबलिपशु के सिर
पर रखे, और वह उनके लिये प्रायश्चित्त
करने को ग्रहण किया जाएगा। ५ तब वह
उस बछडे को यहोवा के साम्हने बलि करे;
और हारून के पुत्र जो याजक हैं वे लोहू
को समीप ले जाकर उस वेदी की चारो
अलगों पर छिडकें जो मिलापवाले तम्बू के
द्वार पर है। ६ फिर वह होमबलिपशु की
खाल निकालकर उस पशु को टुकडे टुकडे
करे; ७ तब हारून याजक के पुत्र वेदी
पर आग रखें, और आग पर लकडी सजाकर
धरे; ८ और हारून के पुत्र जो याजक है
वे सिर और चरबी समेत पशु के टुकडो को
उस लकडी पर जो वेदी की आग पर
होगी सजाकर धरे; ९ और वह उसकी
अतडियो और पैरो को जल से धोए। तब
याजक सब को वेदी पर जलाए, कि वह
होमबलि यहोवा के लिये सुखदायक सुगन्ध-
वाला हवन ठहरे।।

१० और यदि वह भेडों वा बकरो का
होमबलि चढाए, तो निर्दोष नर को चढाए।
११ और वह उसको यहोवा के आगे वेदी
की उत्तरवाली अलग पर बलि करे, और
हारून के पुत्र जो याजक है वे उसके लोहू
को वेदी की चारो अलगो पर छिडके।
१२ और वह उसको टुकड़े टुकड़े करे, और
सिर और चरबी को अलग करे, और याजक
इन सब को उस लकड़ी पर सजाकर धरे
जो वेदी की आग पर होगी; १३ और वह
उसकी अतडियो और पैरो को जल से धोए।
और याजक सब को समीप ले जाकर
वेदी पर जलाए, कि वह होमबलि और
यहोवा के लिये सुखदायक सुगन्धवाला हवन
ठहरे।।

**१४** और यदि वह यहोवा के लिये
पक्षियों का होमबलि चढ़ाए, तो पण्डुकों वा
कबूतरों का चढ़ावा चढ़ाए। **१५** याजक
*उसको वेदी के समीप ले जाकर उसका*
*गला मरोड़के सिर को धड़ से अलग करे,*
और वेदी पर जलाए, और उसका सारा
लोहू उस वेदी की अलंग पर गिराया जाए;
**१६** और वह उसका ओझर मल सहित
निकालकर वेदी की पूरब की ओर से राख
डालने के स्थान पर फेंक दे, **१७** और वह
उसको पंखों के बीच से फाड़े, पर अलग
अलग न करे। तब याजक उसको वेदी पर
उस लकड़ी के ऊपर रखकर जो आग पर
होगी जलाए, कि वह होमबलि और यहोवा
के लिये सुखदायक सुगन्धवाला हवन ठहरे॥

( अन्नबलि की विधि )

**२** और जब कोई यहोवा के लिये
अन्नबलि का चढ़ावा चढ़ाना चाहे, तो
वह मैदा चढ़ाए; और उस पर तेल डाल-
कर उसके ऊपर लोबान रखे; २ और वह
उसको हारून के पुत्रों के पास जो याजक
हैं लाए। और अन्नबलि के तेल मिले हुए
मैदे में से इस तरह अपनी मुट्ठी भरकर
निकाले कि सब लोबान उस में आ जाए,
और याजक उन्हें स्मरण दिलानेवाले भाग
के लिये वेदी पर जलाए, कि यह यहोवा के
लिये सुखदायक सुगन्धित हवन ठहरे।
**३** और अन्नबलि में से जो बचा रहे सो
हारून और उसके पुत्रों का ठहरे; यह
यहोवा के हवनों में से परमपवित्र वस्तु
होगी॥

**४** और जब तू अन्नबलि के लिये तन्दूर
में पकाया हुआ चढ़ावा चढ़ाए, तो वह तेल
से सने हुए अख़मीरी मैदे के फुलकों, वा तेल
से चुपड़ी हुई अख़मीरी चपातियों का हो।
**५** और यदि तेरा चढ़ावा तवे पर पकाया
हुआ अन्नबलि हो, तो वह तेल में सने हुए
अख़मीरी मैदे का हो; **६** उसको टुकड़े
*टुकड़े करके उस पर तेल डालना, तब वह*
*अन्नबलि हो जाएगा।* **७** *और यदि तेरा*
चढ़ावा कढ़ाही में तला हुआ अन्नबलि हो,
तो वह मैदे से तेल में बनाया जाए। **८** और
जो अन्नबलि इन वस्तुओं में से किसी का
बना हो उसे यहोवा के समीप ले जाना;
और जब वह याजक के पास लाया जाए,
तब याजक उसे वेदी के समीप ले जाए।
**९** और याजक अन्नबलि में से स्मरण
दिलानेवाला भाग निकालकर वेदी पर
जलाए, कि वह यहोवा के लिये सुखदायक
सुगन्धवाला हवन ठहरे, **१०** और अन्न-
बलि में से जो बचा रहे वह हारून और
उसके पुत्रों का ठहरे; वह यहोवा के
हवनों में परमपवित्र वस्तु होगी। **११** कोई
अन्नबलि जिसे तुम यहोवा के लिये चढ़ाओ
ख़मीर मिलाकर बनाया न जाए; तुम कभी
हवन में यहोवा के लिये ख़मीर और मधु
न जलाना। **१२** तुम इनको पहिली उपज
का चढ़ावा करके यहोवा के लिये चढ़ाना,
पर वे सुखदायक सुगन्ध के लिये वेदी पर
चढ़ाए न जाएं। **१३** फिर अपने सब अन्न-
बलियों को नमकीन बनाना; और अपना
कोई अन्नबलि अपने परमेश्वर के साथ बन्धी
हुई वाचा के नमक से रहित होने न देना;
अपने सब चढ़ावों के साथ नमक भी चढ़ाना॥

**१४** और यदि तू यहोवा के लिये पहिली
उपज का अन्नबलि चढ़ाए, तो अपनी पहिली
उपज के अन्नबलि के लिये आग से झुलसाई
हुई हरी हरी बालें, अर्थात् हरी हरी बालों
को मीजके निकाल लेना, तब अन्न को
चढ़ाना। **१५** और उस में तेल डालना,
और उसके ऊपर लोबान रखना; तब वह

अन्नबलि हो जाएगा। १६ और याजक
मीजकर निकाले हुए अन्न को, और तेल को,
और सारे लोबान को स्मरण दिलानेवाला
भाग करके जला दे; वह यहोवा के लिये
हवन ठहरे॥

(मेलबलि की विधि)

३ और यदि उसका चढ़ावा मेलबलि
का हो, और यदि वह गाय-बैलों में से
किसी को चढ़ाए, तो चाहे वह पशु नर हो
या मादा, पर जो निर्दोष हो उसी को वह
यहोवा के आगे चढ़ाए। २ और वह अपना
हाथ अपने चढ़ावे के पशु के सिर पर रखे
और उसको मिलापवाले तम्बू के द्वार पर
बलि करे; और हारून के पुत्र जो याजक हैं
वे उसके लोहू को वेदी की चारो अलगो पर
छिड़कें। ३ और वह मेलबलि में से यहोवा
के लिये हवन करे, अर्थात् जिस चरबी से
अंतड़ियां ढपी रहती हैं, और जो चरबी
उन में लिपटी रहती है वह भी, ४ और
दोनों गुर्दे और उनके ऊपर की चरबी जो
कमर के पास रहती है, और गुर्दों समेत
कलेजे के ऊपर की झिल्ली, इन सभों को
वह अलग करे। ५ और हारून के पुत्र
इनको 'वेदी पर उस होमबलि के ऊपर
जलाएं, जो उन लकड़ियों पर होगी जो आग
के ऊपर हैं, कि यह यहोवा के लिये सुख-
दायक सुगन्धवाला हवन ठहरे॥

६ और यदि यहोवा के मेलबलि के लिये
उसका चढ़ावा भेड़-बकरियों में से हो, तो
चाहे वह नर हो या मादा, पर जो निर्दोष
हो उसी को वह चढ़ाए। ७ यदि वह भेड़
का बच्चा चढ़ाता हो, तो उसको यहोवा के
साम्हने चढ़ाए, ८ और वह अपने चढावे
के पशु के सिर पर हाथ रखे और उसको
मिलापवाले तम्बू के आगे बलि करे; और
हारून के पुत्र उसके लोहू को वेदी की चारों
अलगों पर छिड़कें। ९ और मेलबलि में से
चरबी को यहोवा के लिये हवन करे, अर्थात्
उसकी चरबी भरी मोटी पूंछ को वह रीढ़
के पास से अलग करे, और जिस चरबी से
अंतड़ियां ढपी रहती हैं, और जो चरबी उन
में लिपटी रहती है, १० और दोनो गुर्दे, और
जो चरबी उनके ऊपर कमर के पास रहती
है, और गुर्दों समेत कलेजे के ऊपर की
झिल्ली, इन सभों को वह अलग करे।
११ और याजक इन्हें वेदी पर जलाए; यह
यहोवा के लिये हवन रूपी भोजन ठहरे॥
१२ और यदि वह बकरा वा बकरी
चढ़ाए, तो उसे यहोवा के साम्हने चढाए।
१३ और वह अपना हाथ उसके सिर पर
रखे, और उसको मिलापवाले तम्बू के
आगे बलि करे, और हारून के पुत्र उसके
लोहू को वेदी की चारो अलगो पर छिड़कें।
१४ और वह उस में से अपना चढावा
यहोवा के लिये हवन करके चढाए, अर्थात्
जिस चरबी से अतड़िया ढपी रहती हैं,
और जो चरबी उन मे लिपटी रहती है वह
भी, १५ और दोनों गुर्दे और जो चरबी
उनके ऊपर कमर के पास रहती है, और
गुर्दों समेत कलेजे के ऊपर की झिल्ली, इन
सभों को वह अलग करे। १६ और याजक
इन्हें वेदी पर जलाए; यह तो हवन रूपी
भोजन है जो सुखदायक सुगन्ध के लिये
होता है; क्योंकि सारी चरबी यहोवा की
है। १७ यह तुम्हारे निवासो में तुम्हारी
पीढ़ी पीढ़ी के लिये सदा की विधि ठहरेगी
कि तुम चरबी और लोहू कभी न खाओ॥

(पापबलि की विधि)

४ फिर यहोवा ने मूसा से कहा
२ कि इस्राएलियों से यह कह, कि यदि

कोई मनुष्य उन कामों में से जिनको
यहोवा ने मना किया है किसी काम को
भूल से करके पापी हो जाए; ३ और यदि
अभिषिक्त याजक ऐसा पाप करे, जिस से
प्रजा दोषी ठहरे, तो अपने पाप के कारण
वह एक निर्दोष बछड़ा यहोवा को पापबलि
करके चढ़ाए। ४ और वह उस बछड़े को
मिलापवाले तम्बू के द्वार पर यहोवा के
आगे ले जाकर उसके सिर पर हाथ रखे,
और उस बछड़े को यहोवा के साम्हने बलि
करे। ५ और अभिषिक्त याजक बछड़े के
लोहू में से कुछ लेकर मिलापवाले तम्बू में
ले जाए; ६ और याजक अपनी उंगली
लोहू में डुबो डुबोकर और उस में से कुछ
लेकर पवित्रस्थान के बीचवाले पर्दे के आगे
यहोवा के साम्हने सात बार छिड़के।
७ और याजक उस लोहू में से कुछ और
लेकर सुगन्धित धूप की वेदी के सींगों पर
जो मिलापवाले तम्बू में है यहोवा के
साम्हने लगाए, फिर बछड़े के सब लोहू को
वेदी के पाए पर जो मिलापवाले तम्बू के
द्वार पर है उंडेल दे। ८ फिर वह पापबलि
के बछड़े की सब चरबी को उस से अलग
करे, अर्थात् जिस चरबी से अंतड़ियां ढपी
रहती हैं, और जितनी चरबी उन में लिपटी
रहती है, ९ और दोनों गुर्दे और उनके
ऊपर की चरबी जो कमर के पास रहती
है, और गुर्दों समेत कलेजे के ऊपर की
झिल्ली, इन सभों को वह ऐसे अलग करे,
१० जैसे मेलबलिवाले चढ़ावे के बछड़े से
अलग किए जाते हैं, और याजक इनको
होमबलि की वेदी पर जलाए। ११ और
उस बछड़े की खाल, पांव, सिर, अंतड़ियां,
गोबर, १२ और सारा मांस, निदान समूचा
बछड़ा छावनी से बाहर शुद्ध स्थान में, जहां
राख डाली जाएगी, ले जाकर लकड़ी पर
रखकर आग से जलाए; जहां राख डाली
जाती है वह वहीं जलाया जाए॥

१३ और यदि इस्राएल की सारी
मण्डली अज्ञानता के कारण पाप करे और
वह बात मण्डली की आंखों से छिपी हो,
और वे यहोवा की किसी आज्ञा के विरुद्ध
कुछ करके दोषी ठहरे हों, १४ तो जब
उनका किया हुआ पाप प्रगट हो जाए तब
मण्डली एक बछड़े को पापबलि करके
चढ़ाए। वह उसे मिलापवाले तम्बू के आगे
ले जाए, १५ और मण्डली के वृद्ध लोग
अपने अपने हाथों को यहोवा के आगे बछड़े
के सिर पर रखें, और वह बछड़ा यहोवा के
साम्हने बलि किया जाए। १६ और
अभिषिक्त याजक बछड़े के लोहू में से कुछ
मिलापवाले तम्बू में ले जाए; १७ और
याजक अपनी उंगली लोहू में डुबो डुबोकर
उसे बीचवाले पर्दे के आगे सात बार यहोवा
के साम्हने छिड़के। १८ और उसी लोहू में
से वेदी के सींगों पर जो यहोवा के आगे
मिलापवाले तम्बू में है लगाए; और बचा
हुआ सब लोहू होमबलि की वेदी के पाए
पर जो मिलापवाले तम्बू के द्वार पर है
उंडेल दे। १९ और वह बछड़े की कुल
चरबी निकालकर वेदी पर जलाए।
२० और जैसे पापबलि के बछड़े से
किया था वैसे ही इस से भी करे; इस भांति
याजक इस्राएलियों के लिये प्रायश्चित्त
करे, तब उनका वह पाप क्षमा किया
जाएगा। २१ और वह बछड़े को छावनी
से बाहर ले जाकर उसी भांति जलाए
जैसे पहिले बछड़े को जलाया था; यह
तो मण्डली के निमित्त पापबलि ठहरेगा॥

२२ जब कोई प्रधान पुरुष पाप करके,
अर्थात् अपने परमेश्वर यहोवा की किसी
आज्ञा के विरुद्ध भूल से कुछ करके दोषी हो

जाए, २३ और उसका पाप उस पर प्रगट हो जाए, तो वह एक निर्दोष बकरा बलिदान करने के लिये ले आए; २४ और बकरे के सिर पर अपना हाथ धरे, और बकरे को उस स्थान पर बलि करे जहा होमबलिपशु यहोवा के आगे बलि किये जाते है; यह तो पापबलि ठहरेगा। २५ और याजक अपनी उगली से पापबलिपशु के लोहू मे से कुछ लेकर होमबलि की वेदी के सींगों पर लगाए, और उसका लोहू होमबलि की वेदी के पाए पर उडेल दे। २६ और वह उसकी कुल चरबी को मेलबलि की चरबी की नाई वेदी पर जलाए; और याजक उसके पाप के विषय मे प्रायश्चित्त करे, तब वह क्षमा किया जाएगा ।।

२७ और यदि साधारण लोगों में से कोई अज्ञानता से पाप करे, अर्थात् कोई ऐसा काम जिसे यहोवा ने मना किया हो करके दोषी हो, और उसका वह पाप उस पर प्रगट हो जाए, २८ तो वह उस पाप के कारण एक निर्दोष बकरी बलिदान के लिये ले आए; २९ और वह अपना हाथ पापबलिपशु के सिर पर रखे, और होमबलि के स्थान पर पापबलिपशु का बलिदान करे। ३० और याजक उसके लोहू में से अपनी उगली से कुछ लेकर होमबलि की वेदी के सीगो पर लगाए, और उसके सब लोहू को उसी वेदी के पाए पर उडेल दे। ३१ और वह उसकी सब चरबी को मेलबलिपशु की चरबी की नाई अलग करे, तब याजक उसको वेदी पर यहोवा के निमित्त सुखदायक सुगन्ध के लिये जलाए; और इस प्रकार याजक उसके लिये प्रायश्चित्त करे, तब उसे क्षमा मिलेगी ।।

३२ और यदि वह पापबलि के लिये एक भेड़ी का बच्चा ले आए, तो वह निर्दोष मादा हो, ३३ और वह अपना हाथ पापबलि-पशु के सिर पर रखे, और उसको पापबलि के लिये वही बलिदान करे जहां होमबलिपशु बलि किया जाता है। ३४ और याजक अपनी उगली से पापबलि के लोहू मे से कुछ लेकर होमबलि की वेदी के सीगो पर लगाए, और उसके सब लोहू को वेदी के पाए पर उंडेल दे। ३५ और वह उसकी सब चरबी को मेलबलिवाले भेड के बच्चे की चरबी की नाई अलग करे, और याजक उसे वेदी पर यहोवा के हवनो के ऊपर जलाए; और इस प्रकार याजक उसके पाप के लिये प्रायश्चित्त करे, और वह क्षमा किया जाएगा ।।

( दोषबलि की विधि )

५ और यदि कोई साक्षी होकर ऐसा पाप करे कि शपथ खिलाकर पूछने पर भी, कि क्या तू ने यह सुना अथवा जानता है, और वह बात प्रगट न करे, तो उसको अपने अधर्म का भार उठाना पड़ेगा। २ और यदि कोई किसी अशुद्ध वस्तु को अज्ञानता से छू ले, तो चाहे वह अशुद्ध बनैले पशु की, चाहे अशुद्ध घरेलू पशु की, चाहे अशुद्ध रेंगनेवाले जीव-जन्तु की लोथ हो, तो वह अशुद्ध होकर दोषी ठहरेगा। ३ और यदि कोई मनुष्य किसी अशुद्ध वस्तु को अज्ञानता से छू ले, चाहे वह अशुद्ध वस्तु किसी भी प्रकार की क्यो न हो जिस से लोग अशुद्ध हो जाते है, तो जब वह उस बात को जान लेगा तब वह दोषी ठहरेगा। ४ और यदि कोई बुरा वा भला करने को बिना सोचे समझे शपथ खाए, चाहे किसी प्रकार की बात वह बिना सोचे विचारे शपथ खाकर कहे, तो ऐसी बात मे वह दोषी उस समय ठहरेगा जब उसे मालूम हो जाएगा। ५ और जब वह इन बातो मे से

किसी भी बात में दोषी हो, तब जिस विषय
मे उस ने पाप किया हो वह उसको मान
ले, ६ और वह यहोवा के साम्हने अपना
दोषबलि ले आए, अर्थात् उस पाप के कारण
वह एक भेड़ वा बकरी पापबलि करने के
लिये ले आए; तब याजक उस पाप के
विषय उसके लिये प्रायश्चित्त करे।
७ और यदि उसे भेड वा बकरी देने की
सामर्थ्य न हो, तो अपने पाप के कारण दो
पडुकी वा कबूतरी के दो बच्चे दोषबलि
चढाने के लिये यहोवा के पास ले आए,
उन मे से एक तो पापबलि के लिये और
दूसरा होमबलि के लिये। ८ और वह
उनको याजक के पास ले आए, और याजक
पापबलिवाले को पहिले चढाए, और उसका
सिर गले से मरोड डाले, पर अलग न करे,
९ और वह पापबलिपशु के लोहू मे से कुछ
वेदी की अलग पर छिडके, और जो लोहू
शेष रहे वह वेदी के पाए पर गिराया जाए;
वह तो पापबलि ठहरेगा। १० और दूसरे
पक्षी को वह विधि के अनुसार होमबलि
करे, और याजक उसके पाप का प्रायश्चित्त
करे, और तब वह क्षमा किया जाएगा॥

११ और यदि वह दो पडुकी वा कबूतरी
के दो बच्चे भी न दे सके, तो वह अपने पाप
के कारण अपना चढावा एपा का दसवा भाग
मैदा पापबलि करके ले आए; उस पर न
तो वह तेल डाले, और न लोबान रखे,
क्योंकि वह पापबलि होगा। १२ वह उसको
याजक के पास ले जाए, और याजक
उस में से अपनी मुट्ठी भर स्मरण दिलाने-
वाला भाग जानकर वेदी पर यहोवा के
हवनों के ऊपर जलाए; वह तो पापबलि
ठहरेगा। १३ और इन बातों में से किसी
भी बात के विषय मे जो कोई पाप करे,
याजक उसका प्रायश्चित्त करे, और तब
वह पाप क्षमा किया जाएगा। और इस
पापबलि का शेष अन्नबलि के शेष की नाईं
याजक का ठहरेगा॥

१४ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
१५ यदि कोई यहोवा की पवित्र की हुई
वस्तुओ के विषय में भूल से विश्वासघात
करे और पापी ठहरे, तो वह यहोवा के पास
एक निर्दोष मेढा दोषबलि के लिये ले आए;
उसका दाम पवित्रस्थान के शेकेल के अनुसार
उतने ही शेकेल रुपये का हो जितना याजक
ठहराए। १६ और जिस पवित्र वस्तु के
विषय उस ने पाप किया हो, उस में वह
पाचवा भाग और बढ़ाकर याजक को दे;
और याजक दोषबलि का मेढ़ा चढ़ाकर
उसके लिये प्रायश्चित्त करे, तब उसका पाप
क्षमा किया जाएगा॥

१७ और यदि कोई ऐसा पाप करे, कि
उन कामो मे से जिन्हें यहोवा ने मना किया
है किसी काम को करे, तो चाहे वह उसके
अनजाने मे हुआ हो, तौभी वह दोषी
ठहरेगा, और उसको अपने अधर्म का भार
उठाना पडेगा। १८ इसलिये वह एक
निर्दोष मेढा दोषबलि करके याजक के पास
ले आए, वह उतने ही दाम का हो जितना
याजक ठहराए, और याजक उसके लिये
उसकी उस भूल का जो उस ने अनजाने मे
की हो प्रायश्चित्त करे, और वह क्षमा
किया जाएगा। १९ यह दोषबलि ठहरे;
क्योंकि वह मनुष्य निःसन्देह यहोवा के
सम्मुख दोषी ठहरेगा॥

६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ यदि कोई यहोवा का विश्वासघात
करके पापी ठहरे, जैसा कि धरोहर, वा
लेनदेन, वा लूट के विषय में अपने भाई से
छल करे, वा उस पर अन्धेर करे, ३ वा पड़ी

हुई वस्तु को पाकर उसके विषय झूठ बोले
और झूठी शपथ भी खाए; ऐसी कोई भी
बात क्यो न हो जिसे करके मनुष्य पापी
ठहरते हैं, ४ तो जब वह ऐसा काम करके
दोषी हो जाए, तब जो भी वस्तु उस ने लूट,
वा अन्धेर करके, वा धरोहर, वा पडी पाई
हो, ५ चाहे कोई वस्तु क्यो न हो जिसके
विषय में उस ने झूठी शपथ खाई हो; तो
वह उसको पूरा पूरा लौटा दे, और पांचवा
भाग भी बढ़ाकर भर दे, जिस दिन यह
मालूम हो कि वह दोषी है, उसी दिन वह
उस वस्तु को उसके स्वामी को लौटा दे।
६ और वह यहोवा के सम्मुख अपना
दोषबलि भी ले आए, अर्थात् एक निर्दोष
मेढ़ा दोषबलि के लिये याजक के पास ले
आए, वह उतने ही दाम का हो जितना
याजक ठहराए। ७ इस प्रकार याजक
उसके लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त
करे, और जिस काम को करके वह दोषी
हो गया है उसकी क्षमा उसे मिलेगी॥

(भांति भांति के बलिदानों की विधि)

८ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
९ हारून और उसके पुत्रों को आज्ञा देकर
यह कह, कि होमबलि की व्यवस्था यह है;
अर्थात् होमबलि ईंधन के ऊपर रात भर
भोर तक वेदी पर पड़ा रहे, और वेदी की
अग्नि वेदी पर जलती रहे। १० और
याजक अपने सनी के वस्त्र और अपने तन
पर अपनी सनी की जांघिया पहिनकर
होमबलि की राख, जो आग के भस्म करने से
वेदी पर रह जाए, उसे उठाकर वेदी के पास
रखे। ११ तब वह अपने ये वस्त्र उतारकर
दूसरे वस्त्र पहिनकर राख को छावनी
से बाहर किसी शुद्ध स्थान पर ले जाए।
१२ और वेदी पर अग्नि जलती रहे, और
कभी बुझने न पाए; और याजक भोर भोर
उस पर लकड़ियां जलाकर होमबलि के
टुकडो को उसके ऊपर सजाकर धर दे, और
उसके ऊपर मेलबलियों की चरबी को
जलाया करे। १३ वेदी पर आग लगातार
जलती रहे, वह कभी बुझने न पाए॥

१४ अन्नबलि की व्यवस्था इस प्रकार
है, कि हारून के पुत्र उसको वेदी के आगे
यहोवा के समीप ले आए। १५ और वह
अन्नबलि के तेल मिले हुए मैदे में से मुट्ठी
भर और उस पर का सब लोबान उठाकर
अन्नबलि के स्मरणार्थ के इस भाग को
यहोवा के सम्मुख सुखदायक सुगन्ध के लिये
वेदी पर जलाए। १६ और उस मे से जो
शेष रह जाए उसे हारून और उसके पुत्र
खा जाए; वह बिना खमीर पवित्र स्थान मे
खाया जाए, अर्थात् वे मिलापवाले तम्बू के
आंगन में उसे खाए। १७ वह खमीर के
साथ पकाया न जाए; क्योकि मैं ने अपने
हव्य मे से उसको उनका निज भाग होने के
लिये उन्हें दिया है; इसलिये जैसा पापबलि
और दोषबलि परमपवित्र हैं, वैसा ही वह भी
है। १८ हारून के वंश के सब पुरुष उस
मे से खा सकते है, तुम्हारी पीढी-पीढ़ी में
यहोवा के हवनों मे से यह उनका भाग
सदैव बना रहेगा; जो कोई उन हवनो को
छूए वह पवित्र ठहरेगा॥

१९ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२० जिस दिन हारून का अभिषेक हो
उस दिन वह अपने पुत्रों के साथ यहोवा को
यह चढावा चढ़ाए; अर्थात् एपा का दसवा
भाग मैदा नित्य अन्नबलि मे चढ़ाए, उस
मे से आधा भोर को और आधा सन्ध्या के
समय चढ़ाए। २१ वह तवे पर तेल के
साथ पकाया जाए; जब वह तेल से तर हो
जाए तब उसे ले आना, इस अन्नबलि के पके

हुए टुकडे यहोवा के सुखदायक सुगन्ध के
लिये चढाना। २२ और उसके पुत्रो मे से
जो भी उस याजकपद पर अभिषिक्त होगा,
वह भी उसी प्रकार का चढावा चढाया करे,
यह विधि सदा के लिये है, कि यहोवा के
सम्मुख वह सम्पूर्ण चढावा जलाया जाये।
२३ याजक के सम्पूर्ण अन्नबलि भी सब
जलाए जाए, वह कभी न खाया जाए॥

२४ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२५ हारून और उसके पुत्रो से यह कह, कि
पापबलि की व्यवस्था यह है, अर्थात् जिस
स्थान मे होमबलिपशु वध किया जाता है
उसी मे पापबलिपशु भी यहोवा के सम्मुख
बलि किया जाए, वह परमपवित्र है।
२६ और जो याजक पापबलि चढावे वह
उसे खाए, वह पवित्र स्थान मे, अर्थात्
मिलापवाले तम्बू के आंगन मे खाया जाए।
२७ जो कुछ उसके मास से छू जाए, वह
पवित्र ठहरेगा, और यदि उसके लोहू के
छीटे किसी वस्त्र पर पड जाए, तो उसे किसी
पवित्रस्थान मे धो देना। २८ और वह
मिट्टी का पात्र जिस मे वह पकाया गया हो
तोड दिया जाए, यदि वह पीतल के पात्र
मे सिझाया गया हो, तो वह माजा जाए,
और जल मे धो लिया जाए। २९ और
याजको मे से सब पुरुष उसे खा सकते है;
वह परमपवित्र वस्तु है। ३० पर जिस
पापबलिपशु के लोहू मे से कुछ भी खून
मिलापवाले तम्बू के भीतर पवित्रस्थान मे
प्रायश्चित्त करने को पहुचाया जाए तब तो
उसका मास कभी न खाया जाए, वह आग
मे जला दिया जाए॥

७ फिर दोषबलि की व्यवस्था यह है।
वह परमपवित्र है; २ जिस स्थान पर
होमबलिपशु का वध करते है उसी स्थान
पर दोषबलिपशु का भी बलि करे, और
उसके लोहू को याजक वेदी पर चारो ओर
छिडके। ३ और वह उस मे की सब चरबी
को चढाए, अर्थात् उसकी मोटी पूछ को,
और जिस चरबी से अतडिया ढपी रहती है
वह भी, ४ और दोनो गुर्दे और जो चरबी
उनके ऊपर और कमर के पास रहती है,
और गुर्दो समेत कलेजे के ऊपर की
झिल्ली इन सभो को वह अलग करे,
५ और याजक इन्हे वेदी पर यहोवा के लिये
हवन करे, तब वह दोषबलि होगा।
६ याजको मे के सब पुरुष उस मे से खा
सकते है, वह किसी पवित्रस्थान मे खाया
जाए, क्योकि वह परमपवित्र है। ७ जैसा
पापबलि है वैसा ही दोषबलि भी है, उन
दोनो की एक ही व्यवस्था है, जो याजक
उन बलियो को चढा के प्रायश्चित्त करे वही
उन वस्तुओ को ले ले। ८ और जो याजक
किसी के लिये होमबलि को चढाए उस
होमबलिपशु की खाल को वही याजक ले
ले। ९ और तदूर मे, वा कढाही मे, वा तवे
पर पके हुए सब अन्नबलि उसी याजक की
होगी जो उन्हे चढाता है। १० और सब
अन्नबलि, जो चाहे तेल से सने हुए हो चाहे
रूखे हो, वे हारून के सब पुत्रो को एक
समान मिले॥

११ और मेलबलि की जिसे कोई यहोवा
के लिये चढाए व्यवस्था यह है। १२ यदि वह
उसे धन्यवाद के लिये चढाए, तो धन्यवाद-
बलि के साथ तेल से सने हुए अखमीरी
फुलके, और तेल से चुपडी हुई अखमीरी
रोटिया, और तेल से सने हुए मैदे के फुलके
तेल से तर चढाए। १३ और वह अपने
धन्यवादवाले मेलबलि के साथ अखमीरी
रोटिया भी चढाए। १४ और ऐसे एक
एक चढावे मे से वह एक एक रोटी यहोवा

को उठाने की भेट करके चढाए, वह मेलबलि
के लोहू के छिड़कनेवाले याजक की होगी।
१५ और उस धन्यवादवाले मेलबलि का
मास बलिदान चढाने के दिन ही खाया
जाए, उस मे से कुछ भी भोर तक शेष न
रह जाए। १६ पर यदि उसके बलिदान
का चढावा मन्नत का वा स्वेच्छा का हो, तो
उस बलिदान को जिस दिन वह चढाया
जाए उसी दिन वह खाया जाए, और उस
मे से जो शेष रह जाए वह दूसरे दिन भी
खाया जाए। १७ परन्तु जो कुछ बलिदान
के मास मे से तीसरे दिन तक रह जाए वह
आग मे जला दिया जाए। १८ और उसके
मेलबलि के मास मे से यदि कुछ भी तीसरे
दिन खाया जाए, तो वह ग्रहण न किया
जाएगा, और न पुन मे गिना जाएगा, वह
घृणित कर्म समझा जाएगा, और जो कोई
उस मे से खाए उसका अधर्म उसी के सिर
पर पड़ेगा। १९ फिर जो मास किसी
अशुद्ध वस्तु से छू जाए वह न खाया जाए;
वह आग मे जला दिया जाए। फिर
मेलबलि का मास जितने शुद्ध हो वे ही खाए,
२० परन्तु जो अशुद्ध होकर यहोवा के मेल-
बलि के मास मे से कुछ खाए वह अपने
लोगो मे से नाश किया जाए। २१ और यदि
कोई किसी अशुद्ध वस्तु को छूकर यहोवा के
मेलबलिपशु के मास में से खाए, तो वह भी
अपने लोगो मे से नाश किया जाए, चाहे
वह मनुष्य की कोई अशुद्ध वस्तु वा अशुद्ध
पशु वा कोई भी अशुद्ध और घृणित वस्तु
हो॥

२२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२३ इस्राएलियो से इस प्रकार कह, कि
तुम लोग न तो बैल की कुछ चरबी खाना
और न भेड वा बकरी की। २४ और जो
पशु स्वयं मर जाए, और जो दूसरे पशु से
फाड़ा जाए, उसकी चरबी और और काम मे
लाना, परन्तु उसे किसी प्रकार से खाना
नही। २५ जो कोई ऐसे पशु की चरबी
खाएगा जिस मे से लोग कुछ यहोवा के लिये
हवन करके चढाया करते है वह खानेवाला
अपने लोगो मे से नाश किया जाएगा।
२६ और तुम अपने घर मे किसी भाति का
लोहू, चाहे पक्षी का चाहे पशु का हो, न
खाना। २७ हर एक प्राणी जो किसी
भाति का लोहू खाएगा वह अपने लोगो
मे से नाश किया जाएगा॥

२८ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२९ इस्राएलियो से इस प्रकार कह, कि जो
यहोवा के लिये मेलबलि चढाए वह उसी
मेलबलि मे से यहोवा के पास भेट ले आए;
३० वह अपने ही हाथो से यहोवा के हव्य
को, अर्थात् छाती समेत चरबी को ले आए,
कि छाती हिलाने की भेट करके यहोवा के
साम्हने हिलाई जाए। ३१ और याजक
चरबी को तो वेदी पर जलाए, परन्तु छाती
हारून और उसके पुत्रो की होगी।
३२ फिर तुम अपने मेलबलियो मे से
दहिनी जाघ को भी उठाने की भेट करके
याजक को देना; ३३ हारून के पुत्रो मे से
जो मेलबलि के लोहू और चरबी को चढ़ाए
दहिनी जाघ उसी का भाग होगा।
३४ क्योंकि इस्राएलियो के मेलबलियो मे से
हिलाने की भेट की छाती और उठाने की
भेट की जाघ को लेकर मै ने याजक हारून
और उसके पुत्रो को दिया है, कि यह सर्वदा
इस्राएलियो की ओर से उनका हक़ बना
रहे॥

३५ जिस दिन हारून और उसके पुत्र
यहोवा के समीप याजक पद के लिये लाए
गए उसी दिन यहोवा के हव्यों मे से
उनका यही अभिषिक्त भाग ठहराया गया;

३६ अर्थात् जिस दिन यहोवा ने उनका
अभिषेक किया उसी दिन उस ने आज्ञा दी
कि उनको इस्राएलियों की ओर से ये ही
भाग नित मिला करें; उनकी पीढ़ी पीढ़ी
के लिये उनका यही हक ठहराया गया।
३७ होमबलि, अन्नबलि, पापबलि, दोषबलि,
याजकों के संस्कार बलि, और मेलबलि
की व्यवस्था यही है; ३८ जब यहोवा ने
सीनै पर्वत के पास के जंगल में मूसा को
आज्ञा दी कि इस्राएली मेरे लिये क्या क्या
चढ़ावे चढ़ाएं, तब उस ने उनको यही
व्यवस्था दी थी॥

(याजकों के संस्कार का वर्णन)

८ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ तू हारून और उसके पुत्रों के वस्त्रों,
और अभिषेक के तेल, और पापबलि के
बछड़े, और दोनों मेढ़ों, और अखमीरी रोटी
की टोकरी को ३ मिलापवाले तम्बू के
द्वार पर ले आ, और वहीं सारी मण्डली को
इकट्ठा कर। ४ यहोवा की इस आज्ञा के
अनुसार मूसा ने किया; और मण्डली
मिलापवाले तम्बू के द्वार पर इकट्ठी हुई।
५ तब मूसा ने मण्डली से कहा, जो काम
करने की आज्ञा यहोवा ने दी है वह यह है।
६ फिर मूसा ने हारून और उसके पुत्रों को
समीप ले जाकर जल से नहलाया। ७ तब
उस ने उनको अंगरखा पहिनाया, और
कटिबन्द लपेटकर बागा पहिना दिया, और
एपोद लगाकर एपोद के काढ़े हुए पटुके से
एपोद को बान्धकर कस दिया। ८ और उस
ने उनके चपरास लगाकर चपरास में
ऊरीम और तुम्मीम रख दिए। ९ तब उस
ने उसके सिर पर पगड़ी बान्धकर पगड़ी के
साम्हने पर सोने के टीके को, अर्थात् पवित्र
मुकुट को लगाया, जिस प्रकार यहोवा ने
मूसा को आज्ञा दी थी। १० तब मूसा ने
अभिषेक का तेल लेकर निवास का और
जो कुछ उस में था उन सब का भी अभिषेक
करके उन्हें पवित्र किया। ११ और उस
तेल में से कुछ उस ने वेदी पर सात बार
छिड़का, और कुल सामान समेत वेदी का
और पाए समेत हौदी का अभिषेक करके
उन्हें पवित्र किया। १२ और उस ने
अभिषेक के तेल में से कुछ हारून के सिर पर
डालकर उसका अभिषेक करके उसे पवित्र
किया। १३ फिर मूसा ने हारून के पुत्रों
को समीप ले आकर, अंगरखे पहिनाकर,
फेटे बान्धके उनके सिर पर टोपी रख
दी, जिस प्रकार यहोवा ने मूसा को आज्ञा
दी थी। १४ तब वह पापबलि के बछड़े को
समीप ले गया, और हारून और उसके
पुत्रों ने अपने अपने हाथ पापबलि के बछड़े
के सिर पर रखे। १५ तब वह बलि किया
गया, और मूसा ने लोहू को लेकर उंगली से
वेदी के चारों सींगों पर लगाकर पवित्र
किया, और लोहू को वेदी के पाए पर
उंडेल दिया, और उसके लिये प्रायश्चित्त
करके उसको पवित्र किया। १६ और
मूसा ने अंतड़ियों पर की सब चरबी, और
कलेजे पर की झिल्ली, और चरबी समेत
दोनों गुर्दों को लेकर वेदी पर जलाया।
१७ और बछड़े में से जो कुछ शेष रह गया
उसको, अर्थात् गोबर समेत उसकी खाल
और मांस को उस ने छावनी से बाहर आग
में जलाया, जिस प्रकार यहोवा ने मूसा को
आज्ञा दी थी। १८ फिर वह होमबलि के
मेढ़े को समीप ले गया, और हारून और
उसके पुत्रों ने अपने अपने हाथ मेढ़े के सिर
पर रखे। १९ तब वह बलि किया गया,
और मूसा ने उसका लोहू वेदी पर चारों
ओर छिड़का। २० तब मेढ़ा टुकड़े टुकड़े

किया गया, और मूसा ने सिर और चरबी
समेत टुकडो को जलाया। २१ तब
अतडिया और पाव जल से धोये गए, और
मूसा ने पूरे मेढे को वेदी पर जलाया, और
वह सुखदायक सुगन्ध देने के लिये होमबलि
और यहोवा के लिये हव्य हो गया, जिस
प्रकार यहोवा ने मूसा को आज्ञा दी थी।
२२ फिर वह दूसरे मेढे को जो सस्कार का
मेढ़ा था समीप ले गया, और हारून और
उसके पुत्रो ने अपने अपने हाथ मेढे के सिर
पर रखे। २३ तब वह बलि किया गया,
और मूसा ने उसके लोहू मे से कुछ लेकर
हारून के दहिने कान के सिरे पर और उसके
दहिने हाथ और दहिने पाव के अगूठे पर
लगाया। २४ और वह हारून के पुत्रो को
समीप ले गया, और लोहू मे से कुछ एक
एक के दहिने कान के सिरे पर और दहिने
हाथ और दहिने पाव के अगूठे पर लगाया;
और मूसा ने लोहू को वेदी पर चारो ओर
छिडका। २५ और उस ने चरबी, और
मोटी पूछ, और अंतडियो पर की सब
चरबी, और कलेजे पर की झिल्ली समेत
दोनो गुर्दे, और दहिनी जांघ, ये सब लेकर
अलग रखे, २६ और अखमीरी रोटी की
टोकरी जो यहोवा के आगे रखी गई थी
उस मे से एक रोटी, और तेल से सने हुए
मैदे का एक फुलका, और एक रोटी लेकर
चरबी और दहिनी जाघ पर रख दी;
२७ और ये सब वस्तुए हारून और उसके
पुत्रो के हाथों पर धर दी गई, और हिलाने
की भेंट के लिये यहोवा के आगे हिलाई गई।
२८ और मूसा ने उन्हे फिर उनके हाथों
पर से लेकर उन्हे वेदी पर होमबलि के
ऊपर जलाया, यह सुखदायक सुगन्ध देने के
लिये सस्कार की भेंट और यहोवा के लिये
हव्य था। २९ तब मूसा ने छाती को
लेकर हिलाने की भेंट के लिये यहोवा के
आगे हिलाया; और सस्कार के मेढे में से
मूसा का भाग यही हुआ जैसा यहोवा ने
मूसा को आज्ञा दी थी। ३० और मूसा ने
अभिषेक के तेल और वेदी पर के लोहू,
दोनो मे से कुछ लेकर हारून और उसके
वस्त्रो पर, और उसके पुत्रो और उनके
वस्त्रो पर भी छिड़का; और उस ने वस्त्रो
समेत हारून को और वस्त्रो समेत उसके
पुत्रो को भी पवित्र किया। ३१ और
मूसा ने हारून और उसके पुत्रो से कहा,
मास को मिलापवाले तम्बू के द्वार पर
पकाओ, और उस रोटी को जो सस्कार की
टोकरी मे है वही खाओ, जैसा मै ने आज्ञा
दी है, कि हारून और उसके पुत्र उसे खाएं।
३२ और मास और रोटी मे से जो शेष
रह जाए उसे आग मे जला देना। ३३ और
जब तक तुम्हारे सस्कार के दिन पूरे न हो
तब तक, अर्थात् सात दिन तक मिलापवाले
तम्बू के द्वार के बाहर न जाना, क्योंकि वह
सात दिन तक तुम्हारा संस्कार करता
रहेगा। ३४ जिस प्रकार आज किया गया
है वैसा ही करने की आज्ञा यहोवा ने दी
है, जिस से तुम्हारा प्रायश्चित्त किया जाए।
३५ इसलिये तुम मिलापवाले तम्बू के द्वार
पर सात दिन तक दिन रात ठहरे रहना,
और यहोवा की आज्ञा को मानना, ताकि
तुम मर न जाओ; क्योंकि ऐसी ही आज्ञा
मुझे दी गई है। ३६ तब यहोवा की इन्ही
सब आज्ञाओ के अनुसार जो उस ने मूसा के
द्वारा दी थी हारून और उसके पुत्रों ने
उनका पालन किया॥

९ आठवें दिन मूसा ने हारून और
उसके पुत्रो को और इस्राएली
पुरनियों को बुलवाकर हारून से कहा,

२ पापबलि के लिये एक निर्दोष बछड़ा,
और होमबलि के लिये एक निर्दोष मेढा
लेकर यहोवा के साम्हने भेंट चढा।
३ और इस्राएलियों से यह कह, कि तुम
पापबलि के लिये एक बकरा, और होमबलि
के लिये एक बछड़ा और एक भेड का बच्चा
लो, जो एक वर्ष के हो और निर्दोष हो,
४ और मेलबलि के लिये यहोवा के सम्मुख
चढ़ाने के लिये एक बैल और एक मेढा,
और तेल से सने हुए मैदे का एक अन्नबलि
भी ले लो, क्योंकि आज यहोवा तुम को
दर्शन देगा। ५ और जिस जिस वस्तु की
आज्ञा मूसा ने दी उन सब को वे मिलापवाले
तम्बू के आगे ले आए; और सारी मण्डली
समीप जाकर यहोवा के साम्हने खडी हुई।
६ तब मूसा ने कहा, यह वह काम है जिसके
करने के लिये यहोवा ने आज्ञा दी है कि
तुम उसे करो; और यहोवा की महिमा का
तेज तुम को दिखाई पड़ेगा। ७ और मूसा
ने हारून से कहा, यहोवा की आज्ञा के
अनुसार वेदी के समीप जाकर अपने पाप-
बलि और होमबलि को चढाकर अपने और
सब जनता के लिये प्रायश्चित्त कर; और
जनता के चढ़ावे को भी चढ़ाकर उनके लिये
प्रायश्चित्त कर। ८ इसलिये हारून ने वेदी
के समीप जाकर अपने पापबलि के बछड़े का
बलिदान किया। ९ और हारून के पुत्र
लोहू को उसके पास ले गए, तब उस ने अपनी
उंगली को लोहू में डुबाकर वेदी के सींगों
पर लोहू को लगाया, और शेष लोहू को
वेदी के पाए पर उंडेल दिया; १० और
पापबलि में की चरबी और गुर्दों और कलेजे
पर की झिल्ली को उस ने वेदी पर जलाया,
जैसा यहोवा ने मूसा को आज्ञा दी थी।
११ और मांस और खाल को उस ने
छावनी से बाहर आग में जलाया। १२ तब
होमबलिपशु का बलिदान किया; और
हारून के पुत्रों ने लोहू को उसके हाथ में
दिया, और उस ने उसको वेदी पर चारों
ओर छिड़क दिया। १३ तब उन्हों ने होम-
बलिपशु का टुकड़ा टुकड़ा करके सिर सहित
उसके हाथ में दे दिया और उस ने उनको
वेदी पर जला दिया। १४ और उस ने
अंतड़ियों और पावों को धोकर वेदी पर
होमबलि के ऊपर जलाया। १५ और उस
ने लोगों के चढ़ावे को आगे लेकर और उस
पापबलि के बकरे को जो उनके लिये था
लेकर उसका बलिदान किया, और पहिले
के समान उसे भी पापबलि करके चढाया।
१६ और उस ने होमबलि को भी समीप ले
जाकर विधि के अनुसार चढ़ाया। १७ और
अन्नबलि को भी समीप ले जाकर उस में से
मुट्ठी भर वेदी पर जलाया, यह भोर के
होमबलि के अलावा चढाया गया।
१८ और बैल और मेढा, अर्थात् जो
मेलबलिपशु जनता के लिये थे वे भी बलि
किये गए; और हारून के पुत्रों ने लोहू को
उसके हाथ में दिया, और उस ने उसको
वेदी पर चारों ओर छिड़क दिया;
१९ और उन्हों ने बैल की चरबी को, और
मेढे में से मोटी पूंछ को, और जिस चरबी से
अंतड़ियां ढपी रहती है उसको, और गुर्दों
सहित कलेजे पर की झिल्ली को भी उसके
हाथ में दिया; २० और उन्हों ने चरबी
को छातियों पर रखा; और उस ने वह
चरबी वेदी पर जलाई, २१ परन्तु छातियों
और दहिनी जांघ को हारून ने मूसा की
आज्ञा के अनुसार हिलाने की भेंट के लिये
यहोवा के साम्हने हिलाया। २२ तब
हारून ने लोगों की ओर हाथ बढाकर उन्हें
आशीर्वाद दिया; और पापबलि, होमबलि,
और मेलबलियों को चढ़ाकर वह नीचे

उतर आया। २३ तब मूसा और हारून
मिलापवाले तम्बू में गए, और निकलकर
लोगों को आशीर्वाद दिया; तब यहोवा
का तेज सारी जनता को दिखाई दिया।
२४ और यहोवा के साम्हने से आग निकल-
कर चरबी सहित होमबलि को वेदी पर
भस्म कर दिया, इसे देखकर जनता ने जय
जयकार का नारा मारा, और अपने अपने
मुंह के बल गिरकर दण्डवत किया॥

(नादाब और अबीहू के भस्म होने का
वर्णन)

१० तब नादाब और अबीहू नामक
हारून के दो पुत्रों ने अपना अपना
धूपदान लिया, और उन मे आग भरी, और
उस मे धूप डालकर उस ऊपरी आग की
जिसकी आज्ञा यहोवा ने नही दी थी यहोवा
के सम्मुख आरती दी। २ तब यहोवा के
सम्मुख से आग निकलकर उन दोनो को
भस्म कर दिया, और वे यहोवा के साम्हने
मर गए। ३ तब मूसा ने हारून से कहा,
यह वही बात है जिसे यहोवा ने कहा था, कि
जो मेरे समीप आए अवश्य है कि वह मुझे
पवित्र जाने, और सारी जनता के साम्हने
मेरी महिमा करे। और हारून चुप रहा।
४ तब मूसा ने मीशाएल और एलसाफान
को जो हारून के चाचा उज्जीएल के पुत्र थे
बुलाकर कहा, निकट आओ, और अपने
भतीजों को पवित्रस्थान के आगे से उठाकर
छावनी के बाहर ले जाओ। ५ मूसा की
इस आज्ञा के अनुसार वे निकट जाकर उनको
अंगरखों सहित उठाकर छावनी के बाहर
ले गए। ६ तब मूसा ने हारून से और
उसके पुत्र एलीआजर और ईतामार से कहा,
तुम लोग अपने सिरों के बाल मत बिखराओ,
और न अपने वस्त्रों को फाड़ो, ऐसा न हो कि
तुम भी मर जाओ, और सारी मण्डली
पर उसका क्रोध भड़क उठे; परन्तु वह
इस्राएल के कुल घराने के लोग जो तुम्हारे
भाईबन्धु हैं यहोवा की लगाई हुई आग
पर विलाप करें। ७ और तुम लोग
मिलापवाले तम्बू के द्वार के बाहर न जाना,
ऐसा न हो कि तुम मर जाओ; क्योंकि
यहोवा के अभिषेक का तेल तुम पर लगा
हुआ है। मूसा के इस वचन के अनुसार
उन्हो ने किया॥

८ फिर यहोवा ने हारून से कहा,
९ कि जब जब तू वा तेरे पुत्र मिलापवाले
तम्बू मे आएं तब तब तुम में से कोई न तो
दाखमधु पिए हो न और किसी प्रकार का
मद्य, कहीं ऐसा न हो कि तुम मर जाओ;
तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में यह विधि प्रचलित
रहे, १० जिस से तुम पवित्र और अपवित्र
मे, और शुद्ध और अशुद्ध में अन्तर कर सको,
११ और इस्राएलियो को उन सब विधियों
को सिखा सको जिसे यहोवा ने मूसा के द्वारा
उनको सुनवा दी हैं॥

१२ फिर मूसा ने हारून से और उसके
बचे हुए दोनो पुत्र ईतामार और एलीआज़र
से भी कहा, यहोवा के हव्य में से जो
अन्नबलि बचा है उसे लेकर वेदी के पास
बिना ख़मीर ख़ाओ, क्योकि वह परमपवित्र
है; १३ और तुम उसे किसी पवित्रस्थान
मे खाओ, वह तो यहोवा के हव्य में से तेरा
और तेरे पुत्रों का हक़ है; क्योंकि मैं ने ऐसी
ही आज्ञा पाई है। १४ और हिलाई हुई
भेंट की छाती और उठाई हुई भेंट की जांघ
को तुम लोग, अर्थात् तू और तेरे बेटे-बेटियां
सब किसी शुद्ध स्थान में खाओ; क्योंकि वे
इस्राएलियों के मेलबलियों मे से तुझे और
तेरे लड़केबालों को हक़ ठहरा दी गई हैं।
१५ चरबी के हव्यों समेत जो उठाई हुई

जांघ और हिलाई हुई छाती यहोवा के साम्हने हिलाने के लिये आया करेंगी, ये भाग यहोवा की आज्ञा के अनुसार सर्वदा की विधि की व्यवस्था से तेरे और तेरे लड़केबालों के लिये हैं ॥

१६ फिर मूसा ने पापबलि के बकरे की जो ढूंढ-ढांढ की, तो क्या पाया, कि वह जलाया गया है, सो एलीआज़र और ईतामार जो हारून के पुत्र बचे थे उन से वह क्रोध में आकर कहने लगा, १७ कि पापबलि जो परमपवित्र है और जिसे यहोवा ने तुम्हें इसलिये दिया है कि तुम मण्डली के अधर्म का भार अपने पर उठाकर उनके लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करो, तुम ने उसका मांस पवित्रस्थान में क्यों नही खाया? १८ देखो, उसका लोहू पवित्रस्थान के भीतर तो लाया ही नही गया, निःसन्देह उचित था कि तुम मेरी आज्ञा के अनुसार उसके मास को पवित्रस्थान में खाते। १९ इसका उत्तर हारून ने मूसा को इस प्रकार दिया, कि देख, आज ही उन्हों ने अपने पापबलि और होमबलि को यहोवा के साम्हने चढाया; फिर मुझ पर ऐसी विपत्तियां आ पडी है! इसलिये यदि मैं आज पापबलि का मास खाता तो क्या यह बात यहोवा के सम्मुख भली होती? २० जब मूसा ने यह सुना तब उसे संतोष हुआ ॥

(शुद्ध और अशुद्ध मांस की विधि)

११ फिर यहोवा ने मूसा और हारून से कहा, २ इस्राएलियो से कहो, कि जितने पशु पृथ्वी पर हैं उन सभों मे से तुम इन जीवधारियों का मांस खा सकते हो। ३ पशुओं में से जितने चिरे वा फटे खुर के होते हैं और पागुर करते है उन्हें खा सकते हो। ४ परन्तु पागुर करनेवाले वा फटे खुरवालों में से इन पशुओं को न खाना, अर्थात् ऊंट, जो पागुर तो करता है परन्तु चिरे खुर का नही होता, इसलिये वह तुम्हारे लिये अशुद्ध ठहरा है। ५ और शापान, जो पागुर तो करता है परन्तु चिरे खुर का नही होता, वह भी तुम्हारे लिये अशुद्ध है। ६ और खरहा, जो पागुर तो करता है परन्तु चिरे खुर का नही होता, इसलिये वह भी तुम्हारे लिये अशुद्ध है। ७ और सूअर, जो चिरे अर्थात् फटे खुर का होता तो है परन्तु पागुर नही करता, इसलिये वह तुम्हारे लिये अशुद्ध है। ८ इनके मांस मे से कुछ न खाना, और इनकी लोथ को छूना भी नही; ये तो तुम्हारे लिये अशुद्ध हैं ॥

९ फिर जितने जलजन्तु है उन मे से तुम इन्हे खा सकते हो, अर्थात् समुद्र वा नदियों के जलजन्तुओ मे से जितनो के पख और चोयेंटे होते है उन्हे खा सकते हो। १० और जलचरी प्राणियो मे से जितने जीवधारी बिना पख और चोयेंटे के समुद्र वा नदियो मे रहते है वे सब तुम्हारे लिये घृणित है। ११ वे तुम्हारे लिये घृणित ठहरें; तुम उनके मास मे से कुछ न खाना, और उनकी लोथों को अशुद्ध जानना। १२ जल में जिस किसी जन्तु के पंख और चोंयेंटे नहीं होते वह तुम्हारे लिये अशुद्ध है ॥

१३ फिर पक्षियो मे से इनको अशुद्ध जानना, ये अशुद्ध होने के कारण खाए न जाएं, अर्थात् उकाब, हड़फोड़, कुरर, १४ शाही, और भांति भांति की चील, १५ और भांति भांति के सब काग, १६ शुतुर्मुर्ग, तखमास, जलकुक्कुट, और भांति भांति के बाज, १७ हवासिल, हाड़गील, उल्लू, १८ राजहंस, धनेश, गिद्ध, १९ लगलग, भांति भांति के बगुले, टिटीहरी और चमगीदड़ ॥

२० जितने पंखवाले चार पांवो के बल
चलते है वे सब तुम्हारे लिये अशुद्ध है।
२१ पर रेंगनेवाले और पंखवाले जो चार
पांवों के बल चलते है, जिनके भूमि पर
कूदने फांदने को टांगे होती हैं उनको तो
खा सकते हो। २२ वे ये हैं, अर्थात् भांति
भांति की टिड्डी, भांति भांति के फनगे, भांति
भांति के हर्गोल, और भांति भांति के
हागाब। २३ परन्तु और सब रेंगनेवाले
पंखवाले जो चार पाववाले होते हैं वे तुम्हारे
लिये अशुद्ध हैं॥

२४ और इनके कारण तुम अशुद्ध
ठहरोगे; जिस किसी से इनकी लोथ छू जाए
वह सांझ तक अशुद्ध ठहरे। २५ और जो
कोई इनकी लोथ मे का कुछ भी उठाए वह
अपने वस्त्र धोए और सांझ तक अशुद्ध रहे।
२६ फिर जितने पशु चिरे खुर के होते है
परन्तु न तो बिलकुल फटे खुर और न पागुर
करनेवाले है वे तुम्हारे लिये अशुद्ध है, जो
कोई उन्हे छूए वह अशुद्ध ठहरेगा।
२७ और चार पाव के बल चलनेवालो मे से
जितने पंजो के बल चलते है वे सब तुम्हारे
लिये अशुद्ध है, जो कोई उनकी लोथ छूए
वह सांझ तक अशुद्ध रहे। २८ और जो
कोई उनकी लोथ उठाए वह अपने वस्त्र
धोए और सांझ तक अशुद्ध रहे; क्योंकि वे
तुम्हारे लिये अशुद्ध हैं॥

२९ और जो पृथ्वी पर रेंगते है उन मे
से ये रेंगनेवाले तुम्हारे लिये अशुद्ध है, अर्थात्
नेवला, चूहा, और भांति भांति के गोह,
३० और छिपकली, मगर, टिकटिक, सांडा,
और गिरगिटान। ३१ सब रेंगनेवालो
में से ये ही तुम्हारे लिये अशुद्ध है; जो
कोई इनकी लोथ छूए वह सांझ तक अशुद्ध
रहे। ३२ और इन में से किसी की लोथ
जिस किसी वस्तु पर पड़ जाए वह भी अशुद्ध
ठहरे, चाहे वह काठ का कोई पात्र हो, चाहे
वस्त्र, चाहे खाल, चाहे बोरा, चाहे किसी
काम का कैसा ही पात्रादि क्यों न हो; वह
जल में डाला जाए, और सांझ तक अशुद्ध
रहे, तब शुद्ध समझा जाए। ३३ और यदि
मिट्टी का कोई पात्र हो जिस मे इन जन्तुओं
मे से कोई पड़े, तो उस पात्र मे जो कुछ हो
वह अशुद्ध ठहरे, और पात्र को तुम तोड़
डालना। ३४ उस में जो खाने के योग्य
भोजन हो, जिस में पानी का छुआव हो वह
सब अशुद्ध ठहरे; फिर यदि ऐसे पात्र मे पीने
के लिये कुछ हो तो वह भी अशुद्ध ठहरे।
३५ और यदि इनकी लोथ मे का कुछ
तंदूर वा चूल्हे पर पडे तो वह भी अशुद्ध
ठहरे, और तोड डाला जाए; क्योकि वह
अशुद्ध हो जाएगा, वह तुम्हारे लिये भी
अशुद्ध ठहरे। ३६ परन्तु सोता वा तालाब
जिस मे जल इकट्ठा हो वह तो शुद्ध ही रहे;
परन्तु जो कोई इनकी लोथ को छूए वह
अशुद्ध ठहरे। ३७ और यदि इनकी लोथ
मे का कुछ किसी प्रकार के बीज पर जो
बोने के लिये हो पड़े, तो वह बीज शुद्ध रहे;
३८ पर यदि बीज पर जल डाला गया हो
और पीछे लोथ मे का कुछ उस पर पड
जाए, तो वह तुम्हारे लिये अशुद्ध ठहरे॥

३९ फिर जिन पशुओं के खाने की आज्ञा
तुम को दी गई है यदि उन में से कोई पशु
मरे, तो जो कोई उसकी लोथ छूए वह
सांझ तक अशुद्ध रहे। ४० और उसकी
लोथ में से जो कोई कुछ खाए वह अपने
वस्त्र धोए और सांझ तक अशुद्ध रहे; और
जो कोई उसकी लोथ उठाए वह भी अपने
वस्त्र धोए और सांझ तक अशुद्ध रहे।
४१ और सब प्रकार के पृथ्वी पर
रेंगनेवाले जन्तु घिनौने हैं; वे खाए न जाएं।
४२ पृथ्वी पर सब रेंगनेवालो में से जितने

पेट वा चार पांवों के बल चलते हैं, वा
अधिक पांववाले होते हैं, उन्हें तुम न खाना;
क्योंकि वे घिनौने हैं। ४३ तुम किसी प्रकार
के रेंगनेवाले जन्तु के द्वारा अपने आप को
घिनौना न करना; और न उनके द्वारा
अपने को अशुद्ध करके अपवित्र ठहराना।
४४ क्योंकि मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं;
इस कारण अपने को शुद्ध करके पवित्र बने
रहो, क्योंकि मैं पवित्र हूं। इसलिये तुम
किसी प्रकार के रेंगनेवाले जन्तु के द्वारा जो
पृथ्वी पर चलता है अपने आप को अशुद्ध न
करना। ४५ क्योंकि मैं वह यहोवा हूं जो
तुम्हें मिस्र देश से इसलिये निकाल ले आया
हूं कि तुम्हारा परमेश्वर ठहरूं; इसलिये
तुम पवित्र बनो, क्योंकि मैं पवित्र हूं॥
४६ पशुओं, पक्षियों, और सब जलचरी
प्राणियों, और पृथ्वी पर सब रेंगनेवाले
प्राणियों के विषय में यही व्यवस्था है,
४७ कि शुद्ध अशुद्ध और भक्षय और
अभक्षय जीवधारियों में भेद किया जाए॥

(प्रसूता के विषय की विधि)

१२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियों से कह, कि जो स्त्री
गर्भिणी हो और उसके लड़का हो, तो वह
सात दिन तक अशुद्ध रहेगी; जिस प्रकार
वह ऋतुमती होकर अशुद्ध रहा करती।
३ और आठवें दिन लड़के का खतना किया
जाए। ४ फिर वह स्त्री अपने शुद्ध करनेवाले
रुधिर में तेंतीस दिन रहे; और जब
तक उसके शुद्ध हो जाने के दिन पूरे न हों
तब तक वह न तो किसी पवित्र वस्तु को
छूए, और न पवित्रस्थान में प्रवेश करे।
५ और यदि उसके लड़की पैदा हो, तो
उसको ऋतुमती की सी अशुद्धता चौदह
दिन की लगे; और फिर छियासठ दिन तक
अपने शुद्ध करनेवाले रुधिर में रहे।
६ और जब उसके शुद्ध हो जाने के
दिन पूरे हों, तब चाहे उसके बेटा हुआ हो
चाहे बेटी, वह होमबलि के लिये एक वर्ष का
भेड़ी का बच्चा, और पापबलि के लिये
कबूतरी का एक बच्चा वा पडुकी
मिलापवाले तम्बू के द्वार पर याजक के पास
लाए। ७ तब याजक उसको यहोवा के
साम्हने भेंट चढ़ाके उसके लिये प्रायश्चित्त
करे; और वह अपने रुधिर के बहने की
अशुद्धता से छूटकर शुद्ध ठहरेगी। जिस स्त्री
के लड़का वा लड़की उत्पन्न हो उसके लिये
यही व्यवस्था है। ८ और यदि उसके पास
भेड़ वा बकरी देने की पूंजी न हो, तो दो
पडुकी वा कबूतरी के दो बच्चे, एक तो
होमबलि और दूसरा पापबलि के लिये दे;
और याजक उसके लिये प्रायश्चित्त करे,
तब वह शुद्ध ठहरेगी॥

(कोढ़ की विधि)

१३ फिर यहोवा ने मूसा और हारून
से कहा, २ जब किसी मनुष्य के
शरीर के चर्म में सूजन वा पपडी वा फूल
हो, और इस से उसके चर्म में कोढ़ की
व्याधि सा कुछ देख पड़े, तो उसे हारून
याजक के पास या उसके पुत्र जो याजक हैं
उन में से किसी के पास ले जाएं। ३ जब
याजक उसके चर्म की व्याधि को देखे, और
यदि उस व्याधि के स्थान के रोएं उजले हो
गए हों और व्याधि चर्म से गहरी देख पड़े,
तो वह जान ले कि कोढ़ की व्याधि है; और
याजक उस मनुष्य को देखकर उसको अशुद्ध
ठहराए। ४ और यदि वह फूल उसके चर्म
में उजला तो हो, परन्तु चर्म से गहरा न देख
पड़े, और न वहां के रोएं उजले हो गए हों,
तो याजक उसको सात दिन तक बन्दकर

रखे; ५ और सातवें दिन याजक उसको
देखे, और यदि वह व्याधि जैसी की तैसी
बनी रहे और उसके चर्म मे न फैली हो, तो
याजक उसको और भी सात दिन तक बन्दकर
रखे; ६ और सातवे दिन याजक उसको
फिर देखे, और यदि देख पड़े कि व्याधि
की चमक कम है और व्याधि चर्म पर फैली
न हो, तो याजक उसको शुद्ध ठहराए;
क्योकि उसके तो चर्म मे पपडी है; और वह
अपने वस्त्र धोकर शुद्ध हो जाए। ७ और
यदि याजक की उस जाच के पश्चात् जिस मे
वह शुद्ध ठहराया गया था, वह पपडी उसके
चर्म पर बहुत फैल जाए, तो वह फिर
याजक को दिखाया जाए; ८ और यदि
याजक को देख पड़े कि पपडी चर्म मे फैल
गई है, तो वह उसको अशुद्ध ठहराए;
क्योकि वह कोढ ही है ।।

९ यदि कोढ़ की सी व्याधि किसी मनुष्य
के हो, तो वह याजक के पास पहुचाया जाए;
१० और याजक उसको देखे, और यदि वह
सूजन उसके चर्म मे उजली हो, और उसके
कारण रोए भी उजले हो गए हो, और उस
सूजन में बिना चर्म का मास हो, ११ तो
याजक जाने कि उसके चर्म में पुराना कोढ़
है, इसलिये वह उसको अशुद्ध ठहराए; और
बन्द न रखे, क्योकि वह तो अशुद्ध है।
१२ और यदि कोढ़ किसी के चर्म मे फूटकर
यहा तक फैल जाए, कि जहां कहीं याजक देखे
व्याधित के सिर से पैर के तलवे तक कोढ़ ने
सारे चर्म को छा लिया हो, १३ तो याजक
ध्यान से देखे, और यदि कोढ़ ने उसके सारे
शरीर को छा लिया हो, तो वह उस व्याधित
को शुद्ध ठहराए; और उसका शरीर जो
बिलकुल उजला हो गया है वह शुद्ध ही ठहरे।
१४ पर जब उस में चर्महीन मांस देख पड़े,
तब तो वह अशुद्ध ठहरे। १५ और याजक
चर्महीन मांस को देखकर उसको अशुद्ध
ठहराए; क्योंकि वैसा चर्महीन मांस अशुद्ध
ही होता है, वह कोढ़ है। १६ पर यदि वह
चर्महीन मास फिर उजला हो जाए, तो वह
मनुष्य याजक के पास जाए, १७ और
याजक उसको देखे, और यदि वह व्याधि
फिर से उजली हो गई हो, तो याजक व्याधित
को शुद्ध जाने; वह शुद्ध है ।।

१८ फिर यदि किसी के चर्म मे फोड़ा
होकर चगा हो गया हो, १९ और फोड़े के
स्थान मे उजली सी सूजन वा लाली लिये
हुए उजला फूल हो, तो वह याजक को
दिखाया जाए। २० और याजक उस सूजन
को देखे, और यदि वह चर्म से गहिरा देख
पड़े, और उसके रोए भी उजले हो गए हो,
तो याजक यह जानकर उस मनुष्य को अशुद्ध
ठहराए; क्योंकि वह कोढ की व्याधि है
जो फोडे मे से फूटकर निकली है। २१ और
यदि याजक देखे कि उस मे उजले रोए नही
है, और वह चर्म से गहिरी नही, और उसकी
चमक कम हुई है, तो याजक उस मनुष्य को
सात दिन तक बन्द कर रखे। २२ और
यदि वह व्याधि उस समय तक चर्म में
सचमुच फैल जाए, तो याजक उस मनुष्य को
अशुद्ध ठहराए; क्योकि वह कोढ़ की व्याधि
है। २३ परन्तु यदि वह फूल न फैले और
अपने स्थान ही पर बना रहे, तो वह फोड़े का
दाग है; याजक उस मनुष्य को शुद्ध ठहराए।।

२४ फिर यदि किसी के चर्म में जलने का
घाव हो, और उस जलने के घाव मे चर्महीन
फूल लाली लिये हुए उजला वा उजला ही
हो जाए, २५ तो याजक उसको देखे, और
यदि उस फूल मे के रोएं उजले हो गए हों
और वह चर्म से गहिरा देख पड़े, तो वह
कोढ़ है; जो उस जलने के दाग मे से फूट
निकला है; याजक उस मनुष्य को अशुद्ध

ठहराए; क्योंकि उस मे कोढ़ की व्याधि है।
२६ और यदि याजक देखे, कि फूल में
उजले रोएं नही और न वह चर्म से कुछ
गहिरा है, और उसकी चमक कम हुई है,
तो वह उसको सात दिन तक बन्द कर
रखे, २७ और सातवे दिन याजक उसको
देखे, और यदि वह चर्म में फैल गई हो,
तो वह उस मनुष्य को अशुद्ध ठहराए;
क्योंकि उसको कोढ़ की व्याधि है।
२८ परन्तु यदि वह फूल चर्म मे नही फैला
और अपने स्थान ही पर जहां का तहां ही
बना हो, और उसकी चमक कम हुई हो,
तो वह जल जाने के कारण सूजा हुआ है,
याजक उस मनुष्य को शुद्ध ठहराए; क्योंकि
वह दाग जल जाने के कारण से है॥

२९ फिर यदि किसी पुरुष वा स्त्री के
सिर पर, वा पुरुष की डाढ़ी में व्याधि हो,
३० तो याजक व्याधि को देखे, और यदि
वह चर्म से गहिरी देख पड़े, और उस में
भूरे भूरे पतले बाल हों, तो याजक उस
मनुष्य को अशुद्ध ठहराए, वह व्याधि सेंहुआ,
अर्थात् सिर वा डाढ़ी का कोढ़ है। ३१ और
यदि याजक सेंहुए की व्याधि को देखे, कि
वह चर्म से गहिरी नही है और उस मे काले
काले बाल नही हैं, तो वह सेंहुए के व्याधित
को सात दिन तक बन्द कर रखे, ३२ और
सातवे दिन याजक व्याधि को देखे, तब यदि
वह सेंहुआं फैला न हो, और उस में भूरे भूरे
बाल न हो, और सेंहुआ चर्म से गहिरा न
देख पड़े, ३३ तो यह मनुष्य मूड़ा तो जाए,
परन्तु जहां सेंहुआ हो वहां न मूडा जाए;
और याजक उस सेंहुएवाले को और भी सात
दिन तक बन्द करे; ३४ और सातवे दिन
याजक सेंहुएं को देखे, और यदि वह सेहुआ
चर्म में फैला न हो और चर्म से गहिरा न
देखे पड़े, तो याजक उस मनुष्य को शुद्ध
ठहराए; और वह अपने वस्त्र धोके शुद्ध
ठहरे। ३५ और यदि उसके शुद्ध ठहरने
के पश्चात् सेंहुआ चर्म में कुछ भी फैले,
३६ तो याजक उसको देखे, और यदि वह
चर्म मे फैला हो, तो याजक यह भूरे बाल
न ढूढ़े; क्योकि वह मनुष्य अशुद्ध है।
३७ परन्तु यदि उसकी दृष्टि मे वह सेहुआ
जैसे का तैसा बना हो, और उस मे काले-
काले बाल जमे हो, तो वह जाने कि सेहुआ
चंगा हो गया है, और वह मनुष्य शुद्ध है;
याजक उसको शुद्ध ही ठहराए॥

३८ फिर यदि किसी पुरुष वा स्त्री के
चर्म में उजले फूल हों, ३९ तो याजक
देखे, और यदि उसके चर्म मे वे फूल कम
उजले हो, तो वह जाने कि उसको चर्म मे
निकली हुई चाई ही है, वह मनुष्य शुद्ध
ठहरे॥

४० फिर जिसके सिर के बाल झड़ गए
हो, तो जानना कि वह चन्दुला तो है परन्तु
शुद्ध है। ४१ और जिसके सिर के आगे
के बाल झड गए हों, तो वह माथे का चन्दुला
तो है परन्तु शुद्ध है। ४२ परन्तु यदि
चन्दुले सिर पर वा चन्दुले माथे पर लाली
लिये हुए उजली व्याधि हो, तो जानना कि
वह उसके चन्दुले सिर पर वा चन्दुले माथे
पर निकला हुआ कोढ़ है। ४३ इसलिये
याजक उसको देखे, और यदि व्याधि की
सूजन उसके चन्दुले सिर वा चन्दुले माथे
पर ऐसी लाली लिये हुए उजली हो जैसा
चर्म के कोढ़ मे होता है, ४४ तो वह मनुष्य
कोढ़ी है और अशुद्ध है; और याजक उसको
अवश्य अशुद्ध ठहराए; क्योकि वह व्याधि
उसके सिर पर है॥

४५ और जिस में वह व्याधि हो उस
कोढ़ी के वस्त्र फटे और सिर के बाल बिखरे
रहें, और वह अपने ऊपरवाले होंठ को ढांपे

हुए अशुद्ध, अशुद्ध पुकारा करे। ४६ जितने
दिन तक वह व्याधि उस में रहे उतने दिन
तक वह तो अशुद्ध रहेगा; और वह अशुद्ध
ठहरा रहे; इसलिये वह अकेला रहा करे,
उसका निवास स्थान छावनी के बाहर हो॥
४७ फिर जिस वस्त्र में कोढ़ की व्याधि
हो, चाहे वह वस्त्र ऊन का हो चाहे सनी
का, ४८ वह व्याधि चाहे उस सनी वा
ऊन के वस्त्र के ताने मे हो चाहे बाने में,
वा वह व्याधि चमड़े में वा चमड़े की बनी
हुई किसी वस्तु में हो, ४९ यदि वह व्याधि
किसी वस्त्र के चाहे ताने मे चाहे बाने मे,
वा चमडे में वा चमडे की किसी वस्तु में
हरी हो वा लाल सी हो, तो जानना कि वह
कोढ़ की व्याधि है और वह याजक को
दिखाई जाए। ५० और याजक व्याधि को
देखे, और व्याधिवाली वस्तु को सात दिन
के लिये बन्द करे; ५१ और सातवे दिन
वह उस व्याधि को देखे, और यदि वह वस्त्र
के चाहे ताने मे चाहे बाने में, वा चमडे में
वा चमड़े की बनी हुई किसी वस्तु में फैल
गई हो, तो जानना कि व्याधि गलित कोढ़
है, इसलिये वह वस्तु, चाहे कैसे ही काम मे
क्यो न आती हो, तौभी अशुद्ध ठहरेगी।
५२ वह उस वस्त्र को जिसके ताने वा बाने
मे वह व्याधि हो, चाहे वह ऊन का हो
चाहे सनी का, वा चमड़े की वस्तु हो, उसको
जला दे, वह व्याधि गलित कोढ़ की है;
वह वस्तु आग में जलाई जाए। ५३ और
यदि याजक देखे कि वह व्याधि उस वस्त्र के
ताने वा बाने मे, वा चमड़े की उस वस्तु मे
नही फैली, ५४ तो जिस वस्तु में व्याधि
हो उसके धोने की आज्ञा दे, तब उसे और
भी सात दिन तक बन्द कर रखे; ५५ और
उसके धोने के बाद याजक उसको देखे, और
यदि व्याधि का न तो रंग बदला हो, और
न व्याधि फैली हो, तो जानना कि वह अशुद्ध
है; उसे आग मे जलाना, क्योंकि चाहे वह
व्याधि भीतर चाहे ऊपरी हो तौभी वह
खा जाने वाली व्याधि है। ५६ और यदि
याजक देखे, कि उसके धोने के पश्चात्
व्याधि की चमक कम हो गई, तो वह उसको
वस्त्र के चाहे ताने चाहे बाने मे से, वा चमड़े
में से फाड़के निकाले; ५७ और यदि वह
व्याधि तब भी उस वस्त्र के ताने वा बाने
में, वा चमड़े की उस वस्तु में देख पड़े, तो
जानना कि वह फूट के निकली हुई व्याधि
है; और जिस में वह व्याधि हो उसे आग
मे जलाना। ५८ और यदि उस वस्त्र से
जिसके ताने वा बाने मे व्याधि हो, वा चमड़े
की जो वस्तु हो उस से जब धोई जाए और
व्याधि जाती रही, तो वह दूसरी बार धुल
कर शुद्ध ठहरे। ५९ ऊन वा सनी के वस्त्र
मे के ताने वा बाने मे, वा चमड़े की किसी
वस्तु मे जो कोढ़ की व्याधि हो उसके शुद्ध
और अशुद्ध ठहराने की यही व्यवस्था है॥

१४ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ कोढ़ी के शुद्ध ठहराने की
व्यवस्था यह है, कि वह याजक के पास
पहुचाया जाए। ३ और याजक छावनी के
बाहर जाए, और याजक उस कोढ़ी को देखे,
और यदि उसके कोढ़ की व्याधि चगी हुई
हो, ४ तो याजक आज्ञा दे कि शुद्ध ठहराने-
वाले के लिये दो शुद्ध और जीवित पक्षी,
देवदारु की लकड़ी, और लाल रंग का
कपड़ा और जूफा ये सब लिये जाएं;
५ और याजक आज्ञा दे कि एक पक्षी बहते
हुए जल के ऊपर मिट्टी के पात्र में बलि
किया जाए। ६ तब वह जीवित पक्षी को
देवदारु की लकड़ी और लाल रंग के कपड़े
और जूफा इन सभों को लेकर एक संग

उस पक्षी के लोहू में जो बहते हुए जल के
ऊपर बलि किया गया है डुबा दे; ७ और
कोढ़ से शुद्ध ठहरनेवाले पर सात बार
छिड़ककर उसको शुद्ध ठहराए, तब उस
जीवित पक्षी को मैदान मे छोड दे।
८ और शुद्ध ठहरनेवाला अपने वस्त्रो को
धोए, और सब बाल मुड़वाकर जल से स्नान
करे, तब वह शुद्ध ठहरेगा; और उसके बाद
वह छावनी में आने पाए, परन्तु सात दिन
तक अपने डेरे मे बाहर ही रहे। ९ और
सातवे दिन वह सिर, डाढ़ी और भौहो के सब
बाल मुड़ाए, और सब अग मुण्डन कराए,
और अपने वस्त्रो को धोए, और जल से
स्नान करे, तब वह शुद्ध ठहरेगा। १० और
आठवे दिन वह दो निर्दोष भेड के बच्चे,
और एक वर्ष की निर्दोष भेड़ की बच्ची,
और अन्नबलि के लिये तेल से मना हुआ
एपा का तीन दहाई अश मैदा, और लोज
भर तेल लाए। ११ और शुद्ध ठहराने-
वाला याजक इन वस्तुओ समेत उस शुद्ध
होनेवाले मनुष्य को यहोवा के सम्मुख
मिलापवाले तम्बू के द्वार पर खडा करे।
१२ तब याजक एक भेड़ का बच्चा लेकर
दोषबलि के लिये उसे और उम लोज भर
तेल को समीप लाए, और इन दोनो को
हिलाने की भेंट के लिये यहोवा के माम्हने
हिलाए; १३ और वह उस भेड के बच्चे
को उसी स्थान में जहा वह पापबलि और
होमबलि पशुओं का बलिदान किया करेगा,
अर्थात् पवित्रस्थान मे बलिदान करे; क्योंकि
जैसा पापबलि याजक का निज भाग होगा
वैसा ही दोषबलि भी उसी का निज भाग
ठहरेगा; वह परमपवित्र है। १४ तब
याजक दोषबलि के लोहू में से कुछ लेकर
शुद्ध ठहरनेवाले के दहिने कान के सिरे पर,
और उसके दहिने हाथ और दहिने पांव के
अगूठो पर लगाए। १५ और याजक उस
लोज भर तेल मे से कुछ लेकर अपने बाए
हाथ की हथेली पर डाले, १६ और
याजक अपने दहिने हाथ की उगली को
अपने बाई हथेली पर के तेल मे डुबाकर
उस तेल मे से कुछ अपनी उंगली से यहोवा
के सम्मुख सात बार छिड़के। १७ और जो
तेल उसकी हथेली पर रह जाएगा याजक
उस में से कुछ शुद्ध होनेवाले के दहिने
कान के मिरे पर, और उमके दहिने हाथ
और दहिने पांव के अगूठो पर दोषबलि
के लोहू के ऊपर लगाए; १८ और
जो तेल याजक की हथेली पर रह जाए
उसको वह शुद्ध होनेवाले के सिर पर डाल
दे। और याजक उसके लिये यहोवा के
साम्हने प्रायश्चित्त करे। १९ और याजक
पापबलि को भी चढाकर उसके लिये जो
अपनी अशुद्धता से शुद्ध होनेवाला हो
प्रायश्चित्त करे; और उसके बाद होमबलि
पशु का बलिदान करके २० अन्नबलि
समेत वेदी पर चढ़ाए: और याजक उसके
लिये प्रायश्चित्त करे, और वह शुद्ध
ठहरेगा॥

२१ परन्तु यदि वह दरिद्र हो और
इतना लाने के लिये उसके पास पूजी न हो,
तो वह अपना प्रायश्चित्त करवाने के
निमित्त, हिलाने के लिये भेड का बच्चा
दोषबलि के लिये, और तेल से सना हुआ
एपा का दसवा अश मैदा अन्नबलि करके,
और लोज भर तेल लाए; २२ और दो पड़ुक,
वा कबूतरी के दो बच्चे लाए, जो वह ला
सके; और इन में से एक तो पापबलि के लिये
और दूसरा होमबलि के लिये हो। २३ और
आठवें दिन वह इन सभों को अपने शुद्ध
ठहरने के लिये मिलापवाले तम्बू के द्वार
पर, यहोवा के सम्मुख, याजक के पास ले

आए; २४ तब याजक उस लोज भर तेल
और दोष बलिवाले भेड़ के बच्चे को लेकर
हिलाने की भेंट के लिये यहोवा के साम्हने
हिलाए। २५ फिर दोषबलि के भेड़ के
बच्चे का बलिदान किया जाए; और याजक
उसके लोहू मे से कुछ लेकर शुद्ध ठहरनेवाले
के दहिने कान के सिरे पर, और उसके
दहिने हाथ और दहिने पांव के अंगूठो पर
लगाए। २६ फिर याजक उस तेल मे से
कुछ अपने बाए हाथ की हथेली पर डालकर,
२७ अपने दहिने हाथ की उगली से अपनी
बाईं हथेली पर के तेल मे से कुछ यहोवा के
सम्मुख सात बार छिड़के; २८ फिर
याजक अपनी हथेली पर के तेल मे से कुछ
शुद्ध ठहरनेवाले के दहिने कान के सिरे पर,
और उसके दहिने हाथ और दहिने पांव के
अगूठों पर, दोषबलि के लोहू के स्थान पर,
लगाए। २९ और जो तेल याजक की
हथेली पर रह जाए उसे वह शुद्ध ठहरनेवाले
के लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करने
को उसके सिर पर डाल दे। ३० तब वह
पडुकों वा कबूतरी के बच्चों में से जो वह
ला सका हो एक को चढ़ाए, ३१ अर्थात्
जो पक्षी वह ला सका हो, उन में से वह
एक को पापबलि के लिये और अन्नबलि
समेत दूसरे को होमबलि के लिये चढ़ाए;
इस रीति से याजक शुद्ध ठहरनेवाले के
लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त करे।
३२ जिसे कोढ़ की व्याधि हुई हो, और
उसके इतनी पूंजी न हो कि वह शुद्ध ठहरने
की सामग्री को ला सके, तो उसके लिये यही
व्यवस्था है॥

३३ फिर यहोवा ने मूसा और हारून
से कहा, ३४ जब तुम लोग कनान देश में
पहुंचो, जिसे मैं तुम्हारी निज भूमि होने के
लिये तुम्हें देता हूं, उस समय यदि मैं कोढ़
की व्याधि तुम्हारे अधिकार के किसी घर
मे दिखाऊ, ३५ तो जिसका वह घर हो
वह आकर याजक को बता दे, कि मुझे ऐसा
देख पडता है कि घर में मानो कोई व्याधि
है। ३६ तब याजक आज्ञा दे, कि उस घर
मे व्याधि देखने के लिये मेरे जाने से पहिले
उसे खाली करो, कही ऐसा न हो कि जो
कुछ घर मे हो वह सब अशुद्ध ठहरे; और
पीछे याजक घर देखने को भीतर जाए।
३७ तब वह उस व्याधि को देखे; और यदि
वह व्याधि घर की दीवारों पर हरी हरी वा
लाल लाल मानो खुदी हुई लकीरों के रूप में
हो, और ये लकीरे दीवार में गहिरी देख
पड़ती हो, ३८ तो याजक घर से बाहर
द्वार पर जाकर घर को सात दिन तक
बन्द कर रखे। ३९ और सातवे दिन
याजक आकर देखे; और यदि वह व्याधि
घर की दीवारो पर फैल गई हो, ४० तो
याजक आज्ञा दे, कि जिन पत्थरों को व्याधि
है उन्हे निकाल कर नगर से बाहर किसी
अशुद्ध स्थान मे फेक दें; ४१ और वह घर
के भीतर ही भीतर चारों ओर खुरचवाए,
और वह खुरचन की मिट्टी नगर से बाहर
किसी अशुद्ध स्थान में डाली जाए;
४२ और उन पत्थरों के स्थान में और दूसरे
पत्थर लेकर लगाएं और याजक ताजा गारा
लेकर घर की जुड़ाई करे। ४३ और यदि
पत्थरों के निकाले जाने और घर के खुरचे
और लेसे जाने के बाद वह व्याधि फिर घर
में फूट निकले, ४४ तो याजक आकर
देखे; और यदि वह व्याधि घर में फैल गई
हो, तो वह जान ले कि घर में गलित कोढ़
है; वह अशुद्ध है। ४५ और वह सब गारे
समेत पत्थर, लकड़ी और घर को खुदवा-
कर गिरा दे; और उन सब वस्तुओं को
उठवाकर नगर से बाहर किसी अशुद्ध स्थान

पर फिंकवा दे। ४६ और जब तक वह
घर बन्द रहे तब तक यदि कोई उस में जाए
तो वह सांझ तक अशुद्ध रहे; ४७ और
जो कोई उस घर में सोए वह अपने वस्त्रो
को धोए; और जो कोई उस घर में खाना
खाए वह भी अपने वस्त्रों को धोए।
४८ और यदि याजक आकर देखे कि जब
से घर लेसा गया है तब से उस मे व्याधि
नही फैली है, तो यह जानकर कि वह व्याधि
दूर हो गई है, घर को शुद्ध ठहराए।
४९ और उस घर को पवित्र करने के लिये
दो पक्षी, देवदारु की लकड़ी, लाल रग का
कपड़ा और जूफा लिवा लाए, ५० और एक
पक्षी बहते हुए जल के ऊपर मिट्टी के पात्र मे
बलिदान करे, ५१ तब वह देवदारु की
लकडी, लाल रंग के कपड़े और जूफा और
जीवित पक्षी इन सभो को लेकर बलिदान
किए हुए पक्षी के लोहू में और बहते हुए
जल में डुबा दे, और उस घर पर सात बार
छिड़के। ५२ और वह पक्षी के लोहू, और
बहते हुए जल, और जीवित पक्षी, और
देवदारु की लकड़ी, और जूफा और लाल
रंग के कपड़े के द्वारा घर को पवित्र करे;
५३ तब वह जीवित पक्षी को नगर से बाहर
मैदान में छोड़ दे; इसी रीति से वह घर के
लिये प्रायश्चित्त करे, तब वह शुद्ध ठहरेगा।।
५४ सब भांति के कोढ़ की व्याधि,
और सेंहुएं, ५५ और वस्त्र, और घर के
कोढ़, ५६ और सूजन, और पपड़ी, और
फूल के विषय में, ५७ शुद्ध और अशुद्ध
ठहराने की शिक्षा की व्यवस्था यही है।
सब प्रकार के कोढ़ की व्यवस्था यही है।।

**(ऐसे लोगों की विधि जिनके प्रमेह हो)**

१५ फिर यहोवा ने मूसा और
हारून से कहा, २ कि इस्राएलियों
से कहो, कि जिस जिस पुरुष के प्रमेह हो,
तो वह प्रमेह के कारण से अशुद्ध ठहरे।
३ और चाहे बहता रहे, चाहे बहना बन्द
भी हो, तौभी उसकी अशुद्धता बनी रहेगी।
४ जिसके प्रमेह हो वह जिस जिस बिछौने
पर लेटे वह अशुद्ध ठहरे, और जिस जिस
वस्तु पर वह बैठे वह भी अशुद्ध ठहरे।
५ और जो कोई उसके बिछौने को छूए वह
अपने वस्त्रों को धोकर जल से स्नान करे,
और सांझ तक अशुद्ध ठहरा रहे। ६ और
जिसके प्रमेह हो और वह जिस वस्तु पर
बैठा हो, उस पर जो कोई बैठे वह अपने
वस्त्रों को धोकर जल से स्नान करे, और
सांझ तक अशुद्ध ठहरा रहे। ७ और
जिसके प्रमेह हो उस से जो कोई छू जाए
वह अपने वस्त्रों को धोकर जल से स्नान
करे और साझ तक अशुद्ध रहे। ८ और
जिसके प्रमेह हो यदि वह किसी शुद्ध मनुष्य
पर थूके, तो वह अपने वस्त्रों को धोकर
जल से स्नान करे, और साझ तक अशुद्ध
रहे। ९ और जिसके प्रमेह हो वह सवारी
की जिस वस्तु पर बैठे वह अशुद्ध ठहरे।
१० और जो कोई किसी वस्तु को जो उसके
नीचे रही हो छूए वह साझ तक अशुद्ध
रहे; और जो कोई ऐसी किसी वस्तु को
उठाए वह अपने वस्त्रो को धोकर जल से
स्नान करे, और साझ तक अशुद्ध रहे।
११ और जिसके प्रमेह हो वह जिस किसी
को बिना हाथ धोए छूए वह अपने वस्त्रो को
धोकर जल से स्नान करे, और साझ तक
अशुद्ध रहे। १२ और जिसके प्रमेह हो
वह मिट्टी के जिस किसी पात्र को छूए वह
तोड़ डाला जाए, और काठ के सब प्रकार
के पात्र जल से धोए जाएं। १३ फिर
जिसके प्रमेह हो वह जब अपने रोग से चंगा
हो जाए, तब से शुद्ध ठहरने के सात दिन

गिन ले, और उनके बीतने पर अपने वस्त्रो
को धोकर बहते हुए जल से स्नान करे;
तब वह शुद्ध ठहरेगा। १४ और आठवें
दिन वह दो पंडुक वा कबूतरी के दो बच्चे
लेकर मिलापवाले तम्बू के द्वार पर यहोवा
के सम्मुख जाकर उन्हे याजक को दे।
१५ तब याजक उन में से एक को पापबलि,
और दूसरे को होमबलि के लिये भेट चढ़ाए;
और याजक उसके लिये उसके प्रमेह
के कारण यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त
करे॥

१६ फिर यदि किसी पुरुष का वीर्य्य
स्खलित हो जाए, तो वह अपने सारे शरीर
को जल से धोए, और साझ तक अशुद्ध रहे।
१७ और जिस किसी वस्त्र वा चमड़े पर
वह वीर्य्य पड़े वह जल से धोया जाए, और
साझ तक अशुद्ध रहे। १८ और जब कोई
पुरुष स्त्री से प्रसग करे, तो वे दोनो जल से
स्नान करे, और साझ तक अशुद्ध रहें॥

१९ फिर जब कोई स्त्री ऋतुमती रहे,
तो वह सात दिन तक अशुद्ध ठहरी रहे,
और जो कोई उसको छूए वह साझ तक
अशुद्ध रहे। २० और जब तक वह अशुद्ध
रहे तब तक जिस जिस वस्तु पर वह लेटे,
और जिस जिस वस्तु पर वह बैठे वे सब
अशुद्ध ठहरें। २१ और जो कोई उसके
बिछौने को छूए वह अपने वस्त्र धोकर जल
से स्नान करे, और साझ तक अशुद्ध रहे।
२२ और जो कोई किसी वस्तु को छूए
जिस पर वह बैठी हो वह अपने वस्त्र धोकर
जल से स्नान करे, और सांझ तक अशुद्ध
रहे। २३ और यदि बिछौने वा और
किसी वस्तु पर जिस पर वह बैठी हो छूने
के समय उसका रुधिर लगा हो, तो छूनेहारा
साझ तक अशुद्ध रहे। २४ और यदि कोई
पुरुष उस से प्रसंग करे, और उसका रुधिर
उसके लग जाए, तो वह पुरुष सात दिन तक
अशुद्ध रहे, और जिस जिस बिछौने पर वह
लेटे वे सब अशुद्ध ठहरे॥

२५ फिर यदि किसी स्त्री के अपने
मासिक धर्म के नियुक्त समय से अधिक दिन
तक रुधिर बहता रहे, वा उस नियुक्त समय
से अधिक समय तक ऋतुमती रहे, तो जब
तक वह ऐसी दशा में रहे तब तक वह अशुद्ध
ठहरी रहे। २६ उसके ऋतुमती रहने के
सब दिनो में जिस जिस बिछौने पर वह लेटे
वे सब उसके मासिक धर्म के बिछौने के
समान ठहरे; और जिस जिस वस्तु पर वह
बैठे वे भी उसके ऋतुमती रहने के दिनो
की नाई अशुद्ध ठहरे। २७ और जो कोई
उन वस्तुओ को छूए वह अशुद्ध ठहरे,
इसलिये वह अपने वस्त्रो को धोकर जल से
स्नान करे, और साझ तक अशुद्ध रहे।
२८ और जब वह स्त्री अपने ऋतुमती से
शुद्ध हो जाए, तब से वह सात दिन गिन ले,
और उन दिनो के बीतने पर वह शुद्ध ठहरे।
२९ फिर आठवे दिन वह दो पडुक या
कबूतरी के दो बच्चे लेकर मिलापवाले
तम्बू के द्वार पर याजक के पास जाए।
३० तब याजक एक को पापबलि और
दूसरे को होमबलि के लिये चढाए; और
याजक उसके लिये उसके मासिक धर्म की
अशुद्धता के कारण यहोवा के साम्हने
प्रायश्चित्त करे॥

३१ इस प्रकार से तुम इस्राएलियो को
उनकी अशुद्धता से न्यारे रखा करो, कही
ऐसा न हो कि वे यहोवा के निवास को जो
उनके बीच में है अशुद्ध करके अपनी
अशुद्धता में फंसे हुए मर जाए॥

३२ जिसके प्रमेह हो और जो पुरुष
वीर्य्य स्खलित होने से अशुद्ध हो; ३३ और
जो स्त्री ऋतुमती हो; और क्या पुरुष

क्या स्त्री, जिस किसी के धातुरोग हो, और
जो पुरुष अशुद्ध स्त्री से प्रसंग करे, इन सभों
के लिये यही व्यवस्था है ॥

( प्रायश्चित्त के दिन का आचार )

१६ जब हारून के दो पुत्र यहोवा के
साम्हने समीप जाकर मर गए,
उसके बाद यहोवा ने मूसा से बातें कीं;
२ और यहोवा ने मूसा से कहा, अपने
भाई हारून से कह, कि सन्दूक के ऊपर के
प्रायश्चित्तवाले ढकने के आगे, बीचवाले पर्दे
के अन्दर, पवित्रस्थान में हर समय न प्रवेश
करे, नहीं तो मर जाएगा; क्योंकि मैं
प्रायश्चित्तवाले ढकने के ऊपर बादल
में दिखाई दूंगा। ३ और जब हारून
पवित्रस्थान में प्रवेश करे तब इस रीति से
प्रवेश करे, अर्थात् पापबलि के लिये एक
बछड़े को और होमबलि के लिये एक मेढ़े को
लेकर आए। ४ वह सनी के कपड़े का पवित्र
अंगरखा, और अपने तन पर सनी के कपड़े
की जांघिया पहिने हुए, और सनी के कपड़े
का कटिबन्द, और सनी के कपड़े की पगड़ी
भी बांधे हुए प्रवेश करे; ये पवित्र वस्त्र है,
और वह जल से स्नान करके इन्हें पहिने।
५ फिर वह इस्राएलियों की मण्डली के
पास से पापबलि के लिये दो बकरे और
होमबलि के लिये एक मेढ़ा ले। ६ और
हारून उस पापबलि के बछड़े को जो उसी
के लिये होगा चढ़ाकर अपने और अपने
घराने के लिये प्रायश्चित्त करे। ७ और
उन दोनों बकरों को लेकर मिलापवाले
तम्बू के द्वार पर यहोवा के साम्हने खड़ा
करे; ८ और हारून दोनों बकरों पर
चिट्ठियां डाले, एक चिट्ठी यहोवा के लिये
और दूसरी अजाजेल के लिये हो। ९ और
जिस बकरे पर यहोवा के नाम की चिट्ठी
निकले उसको हारून पापबलि के लिये
चढ़ाए; १० परन्तु जिस बकरे पर
अजाजेल के लिये चिट्ठी निकले वह यहोवा
के साम्हने जीवता खड़ा किया जाए कि उस
से प्रायश्चित्त किया जाए, और वह अजाजेल
के लिये जंगल मे छोड़ा जाए। ११ और
हारून उस पापबलि के बछड़े को जो उसी
के लिये होगा समीप ले आए, और उसको
बलिदान करके अपने और अपने घराने के
लिये प्रायश्चित्त करे। १२ और जो वेदी
यहोवा के सम्मुख है उस पर के जलते हुए
कोयलो से भरे हुए धूपदान को लेकर, और
अपनी दोनो मुट्ठियो को कूटे हुए सुगन्धित
धूप से भरकर, बीचवाले पर्दे के भीतर ले
आकर १३ उस धूप को यहोवा के सम्मुख
आग मे डाले, जिस से धूप का धूआं साक्षीपत्र
के ऊपर के प्रायश्चित्त के ढकने के ऊपर
छा जाए, नही तो वह मर जाएगा;
१४ तब वह बछड़े के लोहू में से कुछ लेकर
पूरब की ओर प्रायश्चित्त के ढकने के
ऊपर अपनी उंगली से छिड़के, और फिर
उस लोहू में से कुछ उंगली के द्वारा उस
ढकने के साम्हने भी सात बार छिड़क दे।
१५ फिर वह उस पापबलि के बकरे को
जो साधारण जनता के लिये होगा बलिदान
करके उसके लोहू को बीचवाले पर्दे के
भीतर ले आए, और जिस प्रकार बछड़े के
लोहू से उस ने किया था ठीक वैसा ही वह
बकरे के लोहू से भी करे, अर्थात् उसको
प्रायश्चित्त के ढकने के ऊपर और उसके
साम्हने छिड़के। १६ और वह इस्राएलियों
की भांति भांति की अशुद्धता, और
अपराधों, और उनके सब पापों के कारण
पवित्रस्थान के लिये प्रायश्चित्त करे;
और मिलापवाला तम्बू जो उनके संग
उनकी भांति भांति की अशुद्धता के

बीच रहता है * उसके लिये भी वह वैसा
ही करे। १७ और जब हारून प्रायश्चित्त
करने के लिये पवित्रस्थान में प्रवेश करे,
तब से जब तक वह अपने और अपने घराने
और इस्राएल की सारी मण्डली के लिये
प्रायश्चित्त करके बाहर न निकले तब तक
कोई मनुष्य मिलापवाले तम्बू में न रहे।
१८ फिर वह निकलकर उस वेदी के पास
जो यहोवा के साम्हने है जाए और उसके
लिये प्रायश्चित्त करे, अर्थात् बछड़े के
लोहू और बकरे के लोहू दोनों में से कुछ
लेकर उस वेदी के चारों कोनों के सींगों पर
लगाए। १९ और उस लोहू में से कुछ
अपनी उंगली के द्वारा सात बार उस पर
छिड़ककर उसे इस्राएलियों की भांति
भांति की अशुद्धता छुड़ाकर शुद्ध और पवित्र
करे। २० और जब वह पवित्रस्थान और
मिलापवाले तम्बू और वेदी के लिये
प्रायश्चित्त कर चुके, तब जीवित बकरे को
आगे ले आए; २१ और हारून अपने
दोनों हाथों को जीवित बकरे पर रखकर
इस्राएलियों के सब अधर्म के कामों, और
उनके सब अपराधों, निदान उनके सारे
पापों को अंगीकार करे, और उनको बकरे
के सिर पर धरकर उसको किसी मनुष्य के
हाथ जो इस काम के लिये तैयार हो जंगल
में भेजके छुड़वा दे। २२ और वह बकरा
उनके सब अधर्म के कामों को अपने ऊपर
लादे हुए किसी निराले देश में उठा ले
जाएगा; इसलिये वह मनुष्य उस बकरे
को जंगल में छोड दे। २३ तब हारून
मिलापवाले तम्बू में आए, और जिस सनी
के वस्त्रों को पहिने हुए उस ने पवित्रस्थान
में प्रवेश किया था उन्हें उतारकर वहीं पर
रख दे। २४ फिर वह किसी पवित्र स्थान
में जल से स्नान कर अपने निज वस्त्र पहिन
ले, और बाहर जाकर अपने होमबलि और
साधारण जनता के होमबलि को चढ़ाकर
अपने और जनता के लिये प्रायश्चित्त करे।
२५ और पापबलि की चरबी को वह वेदी
पर जलाए। २६ और जो मनुष्य बकरे
को अजाजेल के लिये छोड़कर आए वह
भी अपने वस्त्रों को धोए, और जल से स्नान
करे, और तब वह छावनी में प्रवेश करे।
२७ और पापबलि का बछड़ा और
पापबलि का बकरा भी जिनका लोहू
पवित्रस्थान में प्रायश्चित्त करने के लिये
पहुचाया जाए वे दोनों छावनी से बाहर
पहुंचाए जाएं; और उनका चमड़ा, मांस,
और गोबर आग में जला दिया जाए।
२८ और जो उनको जलाए वह अपने
वस्त्रों को धोए, और जल से स्नान करे,
और इसके बाद वह छावनी में प्रवेश
करने पाए॥

२९ और तुम लोगों के लिये यह सदा
की विधि होगी कि सातवें महीने के दसवें
दिन को तुम अपने अपने जीव को दुःख
देना, और उस दिन कोई, चाहे वह तुम्हारे
निज देश का हो चाहे तुम्हारे बीच रहने
वाला कोई परदेशी हो, कोई भी किसी
प्रकार का काम काज न करे; ३० क्योंकि
उस दिन तुम्हें शुद्ध करने के लिये तुम्हारे
निमित्त प्रायश्चित्त किया जाएगा; और
तुम अपने सब पापों से यहोवा के सम्मुख
पवित्र ठहरोगे। ३१ यह तुम्हारे लिये
परमविश्राम का दिन ठहरे, और तुम उस
दिन अपने अपने जीव को दुःख देना; यह
सदा की विधि है। ३२ और जिसका
अपने पिता के स्थान पर याजक-पद के लिये
अभिषेक और संस्कार किया जाए वह

* मूल में—वास किए रहता है।

याजक प्रायश्चित्त किया करे, अर्थात् वह
सनी के पवित्र वस्त्रों को पहिनकर,
३३ पवित्रस्थान, और मिलापवाले तम्बू,
और वेदी के लिये प्रायश्चित्त करे; और
याजको के और मण्डली के सब लोगो के
लिये भी प्रायश्चित्त करे। ३४ और यह
तुम्हारे लिये सदा की विधि होगी, कि
इस्राएलियो के लिये प्रतिवर्ष एक बार
तुम्हारे सारे पापो के लिये प्रायश्चित्त किया
जाए। यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार जो
उस ने मूसा को दी थी हारून ने किया॥

**( बलिदान केवल पवित्र तम्बू के साम्हने करने की आज्ञा )**

१७ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ हारून और उसके पुत्रो से और
कुल इस्राएलियो से कह, कि यहोवा ने यह
आज्ञा दी है, ३ कि इस्राएल के घराने मे
से कोई मनुष्य हो जो बैल वा भेड़ के बच्चे,
वा बकरी को, चाहे छावनी में चाहे छावनी
से बाहर घात करके ४ मिलापवाले तम्बू
के द्वार पर, यहोवा के निवास के साम्हने
यहोवा को चढ़ाने के निमित्त न ले जाए, तो
उस मनुष्य को लोहू बहाने का दोष लगेगा;
और वह मनुष्य जो लोहू बहाने वाला
ठहरेगा, वह अपने लोगों के बीच से नाश
किया जाए। ५ इस विधि का यह कारण
है कि इस्राएली अपने बलिदान जिनको
वह खुले मैदान में बध करते है, वे उन्हें
मिलापवाले तम्बू के द्वार पर याजक के
पास, यहोवा के लिये ले जाकर उसी के
लिये मेलबलि करके बलिदान किया करे;
६ और याजक लोहू को मिलापवाले तम्बू
के द्वार पर यहोवा की वेदी के ऊपर छिड़के,
और चरबी को उसके सुखदायक सुगन्ध
के लिये जलाए। ७ और वे जो बकरो के
पूजक * होकर व्यभिचार करते है, वे फिर
अपने बलिपशुओ को उनके लिये बलिदान
न करे। तुम्हारी पीढ़ियो के लिये यह सदा
की विधि होगी॥

८ और तू उन से कह, कि इस्राएल के
घराने के लोगो मे से वा उनके बीच
रहनेहारे परदेशियो मे से कोई मनुष्य क्यो
न हो जो होमबलि वा मेलबलि चढाए,
९ और उसको मिलापवाले तम्बू के द्वार
पर यहोवा के लिये चढाने को न ले
आए; वह मनुष्य अपने लोगो मे से नाश
किया जाए॥

**( लोहू की पवित्रता )**

१० फिर इस्राएल के घराने के लोगो
मे से वा उनके बीच रहनेवाले परदेशियो
मे से कोई मनुष्य क्यो न हो जो किसी प्रकार
का लोहू खाए, मै उस लोहू खानेवाले के
विमुख होकर उसको उसके लोगों के बीच
मे से नाश कर डालूगा। ११ क्योकि
शरीर का प्राण लोहू मे रहता है, और
उसको मै ने तुम लोगों को वेदी पर चढाने
के लिये दिया है, कि तुम्हारे प्राणो के लिये
प्रायश्चित्त किया जाए; क्योकि प्राण के
कारण लोहू ही से प्रायश्चित्त होता है।
१२ इस कारण मै इस्राएलियो से कहता
हू, कि तुम मे से कोई प्राणी लोहू न खाए,
और जो परदेशी तुम्हारे बीच रहता हो
वह भी लोहू कभी न खाए॥

१३ और इस्राएलियो मे से वा उनके
बीच रहनेवाले परदेशियों मे से कोई मनुष्य
क्यों न हो जो अहेर करके खाने के योग्य
पशु वा पक्षी को पकडे, वह उसके लोहू को
उडेलकर धूलि से ढांप दे। १४ क्योकि
शरीर का प्राण जो है वह उसका लोहू ही

* मूल में—के पीछे।

है जो उसके प्राण के साथ एक है; इसी लिये
मैं इस्राएलियों से कहता हूं, कि किसी प्रकार
के प्राणी के लोहू को तुम न खाना, क्योंकि
सब प्राणियों का प्राण उनका लोहू ही है;
जो कोई उसको खाए वह नाश किया
जाएगा। १५ और चाहे वह देशी हो वा
परदेशी हो, जो कोई किसी लोथ वा फाड़े
हुए पशु का मांस खाए वह अपने वस्त्रों
को धोकर जल से स्नान करे, और सांझ
तक अशुद्ध रहे; तब वह शुद्ध होगा।
१६ और यदि वह उनको न धोए और
न स्नान करे, तो उसको अपने अधर्म का
भार स्वयं उठाना पड़ेगा॥

**(भांति भांति के घिनौने कामों का निषेध)**

**१८** फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियों से कह, कि मैं
तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं। ३ तुम
मिस्र देश के कामों के अनुसार जिस में तुम
रहते थे न करना; और कनान देश के
कामों के अनुसार भी जहां मैं तुम्हें ले चलता
हूं न करना; और न उन देशों की विधियों
पर चलना। ४ मेरे ही नियमों को मानना,
और मेरी ही विधियों को मानते हुए उन
पर चलना। मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा
हूं। ५ इसलिये तुम मेरे नियमों और
मेरी विधियों को निरन्तर मानना; जो
मनुष्य उनको माने वह उनके कारण
जीवित रहेगा। मैं यहोवा हूं। ६ तुम
में से कोई अपनी किसी निकट कुटुम्बिन
का तन उघाड़ने को उसके पास न जाए।
मैं यहोवा हूं। ७ अपनी माता का तन
जो तुम्हारे पिता का तन है न उघाड़ना;
वह तो तुम्हारी माता है, इसलिये तुम उसका
तन न उघाड़ना। ८ अपनी सौतेली माता
का भी तन न उघाड़ना; वह तो तुम्हारे
पिता ही का तन है। ९ अपनी बहिन
चाहे सगी हो चाहे सौतेली हो, चाहे वह घर
में उत्पन्न हुई हो चाहे बाहर, उसका तन
न उघाड़ना। १० अपनी पोती वा अपनी
नतिनी का तन न उघाड़ना, उनकी देह
तो मानो तुम्हारी ही है। ११ तुम्हारी
सौतेली बहिन जो तुम्हारे पिता से उत्पन्न
हुई, वह तुम्हारी बहिन है, इस कारण
उसका तन न उघाड़ना। १२ अपनी फूफी
का तन न उघाड़ना; वह तो तुम्हारे पिता
की निकट कुटुम्बिन है। १३ अपनी मौसी
का तन न उघाड़ना; क्योंकि वह तुम्हारी
माता की निकट कुटुम्बिन है। १४ अपने
चाचा का तन न उघाड़ना, अर्थात् उसकी
स्त्री के पास न जाना; वह तो तुम्हारी चाची
है। १५ अपनी बहू का तन न उघाड़ना;
वह तो तुम्हारे बेटे की स्त्री है, इस कारण
तुम उसका तन न उघाड़ना। १६ अपनी
भौजी का तन न उघाड़ना; वह तो तुम्हारे
भाई ही का तन है। १७ किसी स्त्री और
उसकी बेटी दोनों का तन न उघाड़ना, और
उसकी पोती को वा उसकी नतिनी को
अपनी स्त्री करके उसका तन न उघाड़ना; वे
तो निकट कुटुम्बिन हैं; ऐसा करना महापाप
है। १८ और अपनी स्त्री की बहिन
को भी अपनी स्त्री करके उसकी सौत न
करना, कि पहली के जीवित रहते हुए
उसका तन भी उघाड़े। १९ फिर जब तक
कोई स्त्री अपने ऋतु के कारण अशुद्ध रहे
तब तक उसके पास उसका तन उघाड़ने
को न जाना। २० फिर अपने भाईबन्धु
की स्त्री से कुकर्म करके अशुद्ध न हो जाना।
२१ और अपने सन्तान में से किसी को
मोलेक के लिये होम करके न चढ़ाना, और
न अपने परमेश्वर के नाम को अपवित्र

ठहराना; मैं यहोवा हूं। २२ स्त्रीगमन की रीति से पुरुषगमन न करना; वह तो घिनौना काम है। २३ किसी जाति के पशु के साथ पशुगमन करके अशुद्ध न हो जाना, और न कोई स्त्री पशु के साम्हने इसलिये खड़ी हो कि उसके संग कुकर्म करे; यह तो उलटी बात है।।

२४ ऐसा ऐसा कोई भी काम करके अशुद्ध न हो जाना, क्योंकि जिन जातियों को मैं तुम्हारे आगे से निकालने पर हूं वे ऐसे ऐसे काम करके अशुद्ध हो गई हैं; २५ और उनका देश भी अशुद्ध हो गया है, इस कारण मैं उस पर उसके अधर्म का दण्ड देता हूं, और वह देश अपने निवासियों को उगल देता है। २६ इस कारण तुम लोग मेरी विधियों और नियमों को निरन्तर मानना, और चाहे देशी चाहे तुम्हारे बीच रहनेवाला परदेशी हो तुम में से कोई भी ऐसा घिनौना काम न करे; २७ क्योंकि ऐसे सब घिनौने कामों को उस देश के मनुष्य जो तुम से पहिले उस में रहते थे वे करते आए हैं, इसी से वह देश अशुद्ध हो गया है। २८ अब ऐसा न हो कि जिस रीति से जो जाति तुम से पहिले उस देश मे रहती थी उसको उस ने उगल दिया, उसी रीति जब तुम उसको अशुद्ध करो, तो वह तुम को भी उगल दे। २९ जितने ऐसा कोई घिनौना काम करें वे सब प्राणी अपने लोगों में से नाश किए जाएं। ३० यह आज्ञा जो मैं ने तुम्हारे मानने को दी है उसे तुम मानना, और जो घिनौनी रीतियां तुम से पहिले प्रचलित हैं उन में से किसी पर न चलना, और न उनके कारण अशुद्ध हो जाना। मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं।।

(भांति भांति का आचार)

१९ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, २ इस्राएलियों की सारी मण्डली से कह, कि तुम पवित्र बने रहो; क्योंकि मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा पवित्र हूं। ३ तुम अपनी अपनी माता और अपने अपने पिता का भय मानना, और मेरे विश्राम दिनों को मानना; मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं। ४ तुम मूरतों की ओर न फिरना, और देवताओं की प्रतिमाएं ढालकर न बना लेना; मै तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हू। ५ जब तुम यहोवा के लिये मेलबलि करो, तब ऐसा बलिदान करना जिससे मैं तुम से प्रसन्न हो जाऊं। ६ उसका मांस बलिदान के दिन और दूसरे दिन खाया जाए, परन्तु तीसरे दिन तक जो रह जाए वह आग में जला दिया जाए। ७ और यदि उस में से कुछ भी तीसरे दिन खाया जाए, तो यह घृणित ठहरेगा, और ग्रहण न किया जाएगा। ८ और उसका खानेवाला यहोवा के पवित्र पदार्थ को अपवित्र ठहराता है, इसलिये उसको अपने अधर्म का भार स्वयं उठाना पड़ेगा; और वह प्राणी अपने लोगों में से नाश किया जाएगा।।

९ फिर जब तुम अपने देश के खेत काटो तब अपने खेत के कोने कोने तक पूरा न काटना, और काटे हुए खेत की गिरी पड़ी बालों को न चुनना। १० और अपनी दाख की बारी का दाना दाना न तोड़ लेना, और अपनी दाख की बारी के झड़े हुए अंगूरों को न बटोरना; उन्हें दीन और परदेशी लोगों के लिये छोड़ देना; मै तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं। ११ तुम चोरी न करना, और एक दूसरे से न तो कपट करना, और न झूठ बोलना। १२ तुम मेरे नाम की झूठी शपथ खाके अपने परमेश्वर का

नाम अपवित्र न ठहराना, मै यहोवा हूं।
१३ एक दूसरे पर अन्धेर न करना, और
न एक दूसरे को लूट लेना। और मज़दूर की
मज़दूरी तेरे पास सारी रात बिहान तक न
रहने पाए। १४ बहिरे को शाप न देना,
और न अन्धे के आगे ठोकर रखना; और
अपने परमेश्वर का भय मानना; मै यहोवा
हूं। १५ न्याय में कुटिलता न करना;
और न तो कंगाल का पक्ष करना और
न बड़े मनुष्यों का मुह देखा विचार करना;
एक दूसरे का न्याय धर्म से करना।
१६ लुतरा बनके अपने लोगो में न फिरा
करना, और एक दूसरे के लोहू बहाने की
युक्तिया न बान्धना; मै यहोवा हू।
१७ अपने मन में एक दूसरे के प्रति बैर न
रखना; अपने पडोसी को अवश्य डाटना
नही, तो उसके पापका भार तुझको उठाना
पड़ेगा। १८ पलटा न लेना, और न अपने
जाति भाइयों से बैर रखना, परन्तु एक दूसरे
से अपने ही समान प्रेम रखना; मै यहोवा
हूं। १९ तुम मेरी विधियो को निरन्तर
मानना। अपने पशुओं को भिन्न जाति के
पशुओ से मेल खाने न देना; अपने खेत में
दो प्रकार के बीज इकट्ठे न बोना; और
सनी और ऊन की मिलावट से बना हुआ
वस्त्र न पहिनना। २० फिर कोई स्त्री
दासी हो, और उसकी मगनी किसी पुरुष
से हुई हो, परन्तु वह न तो दाम से और न
सेंतमेंत स्वाधीन की गई हो; उस से यदि
कोई कुकर्म करे, तो उन दोनों को दण्ड तो
मिले, पर उस स्त्री के स्वाधीन न होने के
कारण वे दोनों मार न डाले जाएं।
२१ पर वह पुरुष मिलापवाले तम्बू के द्वार
पर यहोवा के पास एक मेढ़ा दोषबलि के
लिये ले आए। २२ और याजक उसके
किये हुए पाप के कारण दोषबलि के मेढ़े
के द्वारा उसके लिये यहोवा के साम्हने
प्रायश्चित्त करे; तब उसका किया हुआ पाप
क्षमा किया जाएगा। २३ फिर जब तुम
कनान देश में पहुंचकर किसी प्रकार के
फल के वृक्ष लगाओ, तो उनके फल तीन
वर्ष तक तुम्हारे लिये मानो खतनारहित
ठहरे रहे; इसलिये उन में से कुछ न खाया
जाए। २४ और चौथे वर्ष में उनके सब
फल यहोवा की स्तुति करने के लिये पवित्र
ठहरे। २५ तब पांचवें वर्ष में तुम उनके
फल खाना, इसलिये कि उन से तुम को बहुत
फल मिलें; मै तुम्हारा परमेश्वर यहोवा
हूं। २६ तुम लोहू लगा हुआ कुछ मांस
न खाना। और न टोना करना, और
न शुभ वा अशुभ मुहूर्तों को मानना।
२७ अपने सिर मे घेरा रखकर न मुड़ाना,
और न अपने गाल के बालों को मुड़ाना।
२८ मुर्दों के कारण अपने शरीर को
बिलकुल न चीरना, और न उस में छाप
लगाना; मै यहोवा हू। २९ अपनी बेटियों
को वेश्या बनाकर अपवित्र न करना, ऐसा
न हो कि देश वेश्यागमन के कारण महापाप
से भर जाए। ३० मेरे विश्रामदिन को
माना करना, और मेरे पवित्रस्थान का
भय निरन्तर मानना; मै यहोवा हूं।
३१ ओझाओ और भूत साधने वालों की
ओर न फिरना, और ऐसों की खोज करके
उनके कारण अशुद्ध न हो जाना; मैं
तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं। ३२ पक्के
बालवाले के साम्हने उठ खड़े होना, और
बूढ़े का आदरमान करना, और अपने
परमेश्वर का भय निरन्तर मानना; मैं
यहोवा हूं। ३३ और यदि कोई परदेशी
तुम्हारे देश में तुम्हारे संग रहे, तो उसको
दु:ख न देना। ३४ जो परदेशी तुम्हारे
संग रहे वह तुम्हारे लिये देशी के समान हो,

और उस से अपने ही समान प्रेम रखना;
क्योंकि तुम भी मिस्र देश मे परदेशी
थे; मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हू।
३५ तुम न्याय मे, और परिमाण मे, और
तौल में, और नाप में कुटिलता न करना।
३६ सच्चा तराजू, धर्म के बटखरे, सच्चा
एपा, और धर्म का हीन * तुम्हारे पास
रहे, मैं तुम्हारा वह परमेश्वर यहोवा हू
जो तुम को मिस्र देश से निकाल ले आया।
३७ इसलिये तुम मेरी सब विधियो और
सब नियमों को मानते हुए निरन्तर पालन
करो; मैं यहोवा हू॥

(प्राणदण्ड के योग्य भांति भांति के पापों का वर्णन)

२० फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियो से कह, कि इस्रा-
एलियों मे से, वा इस्राएलियों के बीच
रहनेवाले परदेशियों मे से, कोई क्यों न हो
जो अपनी कोई सन्तान मोलेक को बलिदान
करे वह निश्चय मार डाला जाए; और
जनता उसको पत्थरवाह करे। ३ और
मै भी उस मनुष्य के विरुद्ध होकर उसको
उसके लोगों मे से इस कारण नाश करूंगा,
कि उस ने अपनी सन्तान मोलेक को देकर
मेरे पवित्रस्थान को अशुद्ध किया, और मेरे
पवित्र नाम को अपवित्र ठहराया। ४ और
यदि कोई अपनी सन्तान मोलेक को बलिदान
करे, और जनता उसके विषय में आनाकानी
करे, और उसको मार न डाले, ५ तब तो
मैं स्वयं उस मनुष्य और उसके घराने के
विरुद्ध होकर उसको और जितने उसके
पीछे होकर मोलेक के साथ व्यभिचार करें
उन सभों को भी उनके लोगों के बीच में
से नाश करूंगा। ६ फिर जो प्राणी

* हीन—तौल बराबर ६ इंबरवेट के।

ओझाओं वा भूतसाधनेवालो की ओर
फिरके, और उनके पीछे होकर व्यभिचारी
बने, तब मै उस प्राणी के विरुद्ध होकर
उसको उसके लोगों के बीच में से नाश
कर दूगा। ७ इसलिये तुम अपने आप
को पवित्र करो; और पवित्र बने रहो;
क्योंकि मै तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हू।
८ और तुम मेरी विधियो को मानना, और
उनका पालन भी करना, क्योंकि मै तुम्हारा
पवित्र करनेवाला यहोवा हूं। ९ कोई
क्यो न हो जो अपने पिता वा माता को
शाप दे वह निश्चय मार डाला जाए;
उस ने अपने पिता वा माता को शाप दिया
है, इस कारण उसका खून उसी के सिर पर
पड़ेगा। १० फिर यदि कोई पराई स्त्री
के साथ व्यभिचार करे, तो जिस ने किसी
दूसरे की स्त्री के साथ व्यभिचार किया हो
तो वह व्यभिचारी और वह व्यभिचारिणी
दोनो निश्चय मार डाले जाएं। ११ और
यदि कोई अपनी सौतेली माता के साथ
सोए, वह जो अपने पिता ही का तन
उघाडनेवाला ठहरेगा; सो इसलिये वे दोनों
निश्चय मार डाले जाएं, उनका खून उन्ही
के सिर पर पड़ेगा। १२ और यदि कोई
अपनी पतोहू के साथ सोए, तो वे दोनो
निश्चय मार डाले जाए; क्योकि वे उलटा
काम करनेवाले ठहरेगे, और उनका खून
उन्ही के सिर पर पड़ेगा। १३ और यदि
कोई जिस रीति स्त्री से उसी रीति पुरुष
से प्रसग करे, तो वे दोनों घिनौना काम
करनेवाले ठहरेंगे; इस कारण वे निश्चय
मार डाले जाएं, उनका खून उन्ही के सिर
पर पड़ेगा। १४ और यदि कोई अपनी
पत्नी और अपनी सास दोनों को रखे, तो
यह महापाप है; इसलिये वह पुरुष और वे
स्त्रियां तीनों के तीनों आग में जलाए जाएं,

जिस से तुम्हारे बीच महापाप न हो।
१५ फिर यदि कोई पुरुष पशुगामी हो, तो
पुरुष और पशु दोनो निश्चय मार डाले
जाए। १६ और यदि कोई स्त्री पशु के
पास जाकर उसके सग कुकर्म करे, तो तू
उस स्त्री और पशु दोनो को घात करना;
वे निश्चय मार डाले जाए, उनका खून
उन्ही के सिर पर पडेगा। १७ और यदि
कोई अपनी बहिन का, चाहे उसकी सगी
बहिन हो चाहे सौतेली, उसका नग्न तन
देखे, और उसकी बहिन भी उसका नग्न
तन देखे, तो यह निन्दित बात है, वे दोनो
अपने जाति भाइयों की आखो के साम्हने
नाश किए जाए, क्योंकि जो अपनी बहिन
का तन उघाड़नेवाला ठहरेगा उसे अपने
अधर्म का भार स्वय उठाना पडेगा।
१८ फिर यदि कोई पुरुष किसी ऋतुमती
स्त्री के सग सोकर उसका तन उघाड़े, तो
वह पुरुष उसके रुधिर के सोते का उघाड़ने-
वाला ठहरेगा, और वह स्त्री अपने रुधिर
के सोते की उघाड़नेवाली ठहरेगी; इस
कारण वे दोनों अपने लोगो के बीच मे से
नाश किए जाए। १९ और अपनी मौसी
वा फूफी का तन न उघाडना, क्योकि
जो उसे उघाडे वह अपनी निकट कुटुम्बिन
को नङ्गा करता है; इसलिये उन दोनो को
अपने अधर्म का भार उठाना पड़ेगा।
२० और यदि कोई अपनी चाची के संग
सोए, तो वह अपने चाचा का तन उघाड़ने-
वाला ठहरेगा; इसलिये वे दोनो अपने पाप
के भार को उठाए हुए निर्वंश मर जाएगे।
२१ और यदि कोई अपनी भौजी वा भयाहू
को अपनी पत्नी बनाए, तो इसे घिनौना काम
जानना· और वह अपने भाई का तन
उघाड़नेवाला ठहरेगा, इस कारण वे दोनों
निर्वंश रहेगे॥

२२ तुम मेरी सब विधियों और मेरे सब
नियमो को समझ के साथ मानना; जिससे
यह न हो कि जिस देश मे मै तुम्हे लिये जा
रहा हूं वह तुम को उगल देवे। २३ और
जिस जाति के लोगो को मै तुम्हारे आगे से
निकालता हू उनकी रीति रस्म पर न
चलना; क्योकि उन लोगो ने जो ये सब
कुकर्म किए है, इसी कारण मुझे उन से
घृणा हो गई है। २४ और मै तुम लोगो से
कहता हू, कि तुम तो उनकी भूमि के
अधिकारी होगे, और मै इस देश को जिस मे
दूध और मधु की धाराए बहती है तुम्हारे
अधिकार मे कर दूगा; मै तुम्हारा परमेश्वर
यहोवा हूं जिस ने तुम को और देशो के
लोगो से अलग किया है। २५ इस कारण
तुम शुद्ध और अशुद्ध पशुओ मे, और शुद्ध
और अशुद्ध पक्षियो मे भेद करना; और
कोई पशु वा पक्षी वा किसी प्रकार का
भूमि पर रेगनेवाला जीवजन्तु क्यो न हो,
जिसको मै ने तुम्हारे लिये अशुद्ध ठहराकर
वर्जित किया है, उस से अपने आप को अशुद्ध
न करना। २६ और तुम मेरे लिये पवित्र
बने रहना; क्योंकि मै यहोवा स्वय पवित्र हू,
और मै ने तुम को और देशो के लोगो से
इसलिये अलग किया है कि तुम निरन्तर मेरे
ही बने रहो॥

२७ यदि कोई पुरुष वा स्त्री ओझाई
वा भूत की साधना करे, तो वह निश्चय मार
डाला जाए; ऐसो का पत्थरवाह किया
जाए, उनका खून उन्ही के सिर पर
पड़ेगा॥

(याजकों के लिये विशेष विशेष विधियां)

२१ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
हारून के पुत्र जो याजक है उन से
कह, कि तुम्हारे लोगों मे से कोई भी मरे, तो

उसके कारण तुम मे से कोई अपने को अशुद्ध
न करे; २ अपने निकट कुटुम्बियो, अर्थात्
अपनी माता, वा पिता, वा बेटे, वा बेटी,
वा भाई के लिये, ३ वा अपनी कुवारी
बहिन जिसका विवाह न हुआ हो, जिनका
समीपी सम्बन्ध है; उनके लिये वह अपने को
अशुद्ध कर सकता है। ४ पर याजक होने के
नाते से वह अपने लोगो में प्रधान है, इसलिये
वह अपने को ऐसा अशुद्ध न करे कि अपवित्र
हो जाए। ५ वे न तो अपने सिर मुडाए,
और न अपने गाल के बालो को मुडाएं,
और न अपने शरीर चीरे। ६ वे अपने
परमेश्वर के लिये पवित्र बने रहे, और अपने
परमेश्वर का नाम अपवित्र न करे; क्योकि
वे यहोवा के हव्य को जो उनके परमेश्वर
का भोजन है चढाया करते है; इस कारण
वे पवित्र बने रहे। ७ वे वेश्या वा भ्रष्टा
को ब्याह न लें; और न त्यागी हुई को
ब्याह लें; क्योंकि याजक अपने परमेश्वर के
लिये पवित्र होता है। ८ इसलिये तू याजक
को पवित्र जानना, क्योंकि वह तुम्हारे
परमेश्वर का भोजन चढाया करता है;
इसलिये वह तेरी दृष्टि मे पवित्र ठहरे;
क्योंकि मै यहोवा, जो तुम को पवित्र करता
हू, पवित्र हूं। ९ और यदि याजक की बेटी
वेश्या बनकर अपने आप को अपवित्र करे,
तो वह अपने पिता को अपवित्र ठहराती है;
वह आग मे जलाई जाए॥

१० और जो अपने भाइयो मे महा-
याजक हो, जिसके सिर पर अभिषेक का
तेल डाला गया हो, और जिसका पवित्र
वस्त्रों को पहिनने के लिये संस्कार हुआ हो,
वह अपने सिर के बाल बिखरने न दे, और
न अपने वस्त्र फाड़े; ११ और न वह किसी
लोथ के पास जाए, और न अपने पिता वा
माता के कारण अपने को अशुद्ध करे;
१२ और वह पवित्रस्थान से बाहर भी न
निकले, और न अपने परमेश्वर के पवित्र-
स्थान को अपवित्र ठहराए; क्योकि वह
अपने परमेश्वर के अभिषेक का तेलरूपी
मुकुट धारण * किए हुए है; मै यहोवा हू।
१३ और वह कुवारी ही स्त्री को ब्याहे।
१४ जो विधवा, वा त्यागी हुई, वा भ्रष्ट,
वा वेश्या हो, ऐसी किसी को वह न ब्याहे,
वह अपने ही लोगो के बीच मे की किसी
कुवारी कन्या को ब्याहे; १५ और वह
अपने वीर्य्य को अपने लोगो मे अपवित्र न
करे; क्योकि मै उसका पवित्र करनेवाला
यहोवा हू॥

१६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
१७ हारून से कह, कि तेरे वंश की पीढ़ी-
पीढी मे जिस किसी के कोई भी दोष हो वह
अपने परमेश्वर का भोजन चढ़ाने के लिये
समीप न आए। १८ कोई क्यों न हो जिस
मे दोष हो वह समीप न आए, चाहे वह
अन्धा हो, चाहे लंगडा, चाहे नकचपटा हो,
चाहे उसके कुछ अधिक अग हो, १९ वा
उसका पांव, वा हाथ टूटा हो, २० वा वह
कुबडा, वा बौना हो, वा उसकी आख मे
दोष हो, वा उस मनुष्य के चाई वा खजुली
हो, वा उसके अंड पिचके हो; २१ हारून
याजक के वंश में से जिस किसी में कोई भी
दोष हो वह यहोवा के हव्य चढ़ाने के लिये
समीप न आए; वह जो दोषयुक्त है कभी
भी अपने परमेश्वर का भोजन चढ़ाने के लिये
समीप न आए। २२ वह अपने परमेश्वर
के पवित्र और परमपवित्र दोनो प्रकार के
भोजन को खाए, २३ परन्तु उसके दोष के
कारण वह न तो बीचवाले पर्दे के भीतर
आए और न वेदी के समीप, जिस से ऐसा

* वा, का तेल जो उसके न्यारे किये जाने का चिन्ह है उसे।

न हो कि वह मेरे पवित्रस्थानों को अपवित्र
करे; क्योंकि मैं उनका पवित्र करनेवाला
यहोवा हू। २४ इसलिये मूसा ने हारून
और उसके पुत्रो को तथा कुल इस्राएलियों
को यह बातें कह सुनाई ॥

२२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ हारून और उसके पुत्रो से कह,
कि इस्राएलियो की पवित्र की हुई वस्तुओ से
जिनको वे मेरे लिये पवित्र करते हैं न्यारे
रहे, और मेरे पवित्र नाम को अपवित्र न
करे; मैं यहोवा हू। ३ और उन से कह,
कि तुम्हारी पीढ़ी-पीढ़ी मे तुम्हारे सारे
वश मे से जो कोई अपनी अशुद्धता की दशा
मे उन पवित्र की हुई वस्तुओ के पास जाए,
जिन्हे इस्राएली यहोवा के लिये पवित्र करते
हैं, वह प्राणी मेरे साम्हने से नाश किया
जाएगा, मैं यहोवा हू। ४ हारून के वश
में से कोई क्यों न हो जो कोढ़ी हो, वा
उसके प्रमेह हो, वह मनुष्य जब तक शुद्ध न
हो जाए तब तक पवित्र की हुई वस्तुओ
में से कुछ न खाए। और जो लोथ के कारण
अशुद्ध हुआ हो, वा जिसका वीर्य्य स्खलित
हुआ हो, ऐसे मनुष्य को जो कोई छूए,
५ और जो कोई किसी ऐसे रेंगनेहारे जन्तु
को छूए जिस से लोग अशुद्ध हो सकते हैं,
वा किसी ऐसे मनुष्य को छूए जिस मे किसी
प्रकार की अशुद्धता हो जो उसको भी लग
सकती है ६ तो वह प्राणी जो इन में से
किसी को छूए सांझ तक अशुद्ध ठहरा रहे,
और जब तक जल से स्नान न कर ले तब
तक पवित्र वस्तुओं में से कुछ न खाए।
७ तब सूर्य अस्त होने पर वह शुद्ध ठहरेगा;
और तब वह पवित्र वस्तुओं में से खा
सकेगा, क्योंकि उसका भोजन वही है।
८ जो जानवर आप से मरा हो वा पशु से
फाड़ा गया हो उसे खाकर वह अपने आप को
अशुद्ध न करे; मै यहोवा हू। ९ इसलिये
याजक लोग मेरी सौपी हुई वस्तुओं की रक्षा
करे, ऐसा न हो कि वे उनको अपवित्र करके
पाप का भार उठाए, और इसके कारण मर
भी जाएं; मै उनका पवित्र करनेवाला
यहोवा हू। १० पराए कुल का जन किसी
पवित्र वस्तु को न खाने पाए, चाहे वह
याजक का पाहुन हो वा मजदूर हो, तौभी
वह कोई पवित्र वस्तु न खाए। ११ यदि
याजक किसी प्राणी को रुपया देकर मोल
ले, तो वह प्राणी उस में से खा सकता है;
और जो याजक के घर में उत्पन्न हुए हो वे
भी उसके भोजन में से खाएं। १२ और
यदि याजक की बेटी पराए कुल के किसी
पुरुष से ब्याही गई हो, तो वह भेंट की हुई
पवित्र वस्तुओं मे से न खाए। १३ यदि
याजक की बेटी विधवा वा त्यागी हुई हों,
और उसकी सन्तान न हो, और वह अपनी
बाल्यावस्था की रीति के अनुसार अपने
पिता के घर मे रहती हो, तो वह अपने पिता
के भोजन मे से खाए; पर पराए कुल का कोई
उस मे से न खाने पाए। १४ और यदि
कोई मनुष्य किसी पवित्र वस्तु में से कुछ
भूल से खा जाए, तो वह उसका पांचवां भाग
बढ़ाकर उसे याजक को भर दे। १५ और
वे इस्राएलियो की पवित्र की हुई वस्तुओं
को, जिन्हे वे यहोवा के लिये चढ़ाएं, अपवित्र
न करे। १६ वे उनको अपनी पवित्र
वस्तुओं मे से खिलाकर उन से अपराध का
दोष न उठवाएं; मैं उनका पवित्र करने-
वाला यहोवा हूं ॥

१७ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
१८ हारून और उसके पुत्रों से और इस्रा-
एलियों से समझाकर कह, कि इस्राएल
के घराने वा इस्राएलियों में रहनेवाले

परदेशियों में से कोई क्यों न हो जो मन्नत
वा स्वेच्छाबलि करने के लिये यहोवा को
कोई होमबलि चढ़ाए, १९ तो अपने
निमित्त ग्रहणयोग्य ठहरने के लिये बैलों वा
भेड़ों वा बकरियों में से निर्दोष नर चढ़ाया
जाए। २० जिस में कोई भी दोष हो उसे न
चढ़ाना, क्योंकि वह तुम्हारे निमित्त ग्रहण-
योग्य न ठहरेगा। २१ और जो कोई बैलों
वा भेड़-बकरियों में से विशेष वस्तु संकल्प
करने के लिये वा स्वेच्छाबलि के लिये यहोवा
को मेलबलि चढ़ाए, तो ग्रहण होने के लिये
अवश्य है कि वह निर्दोष हो, उस में कोई
भी दोष न हो। २२ जो अन्धा वा अंग का
टूटा वा लूला हो, वा उस में रसौली वा
ग्वौरा वा खुजली हो, ऐसों को यहोवा के
लिये न चढ़ाना, उनको वेदी पर यहोवा के
लिये हव्य न चढ़ाना। २३ जिस किसी
बैल वा भेड़ वा बकरे का कोई अंग अधिक
वा कम हो उसको स्वेच्छाबलि के लिये
चढ़ा सकते हो, परन्तु मन्नत पूरी करने के
लिये वह ग्रहण न होगा। २४ जिसके
अंड दबे वा कुचले वा टूटे वा कट गए हों
उसको यहोवा के लिये न चढ़ाना, और
अपने देश में भी ऐसा काम न करना।
२५ फिर इन में से किसी को तुम अपने
परमेश्वर का भोजन जानकर किसी
परदेशी से लेकर न चढ़ाओ; क्योंकि उन में
उनका बिगाड़ वर्तमान है, उन में दोष है,
इसलिये वे तुम्हारे निमित्त ग्रहण न होंगे॥
२६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२७ जब बछड़ा वा भेड़ वा बकरी का बच्चा
उत्पन्न हो, तो वह सात दिन तक अपनी मां
के साथ रहे; फिर आठवें दिन से आगे को
वह यहोवा के हव्यवाह चढ़ावे के लिये
ग्रहणयोग्य ठहरेगा। २८ चाहे गाय, चाहे
भेड़ी वा बकरी हो, उसको और उसके
बच्चे को एक ही दिन में बलि न करना।
२९ और जब तुम यहोवा के लिये धन्यवाद
का मेलबलि चढ़ाओ, तो उसे इसी प्रकार से
करना जिस से वह ग्रहणयोग्य ठहरे।
३० वह उसी दिन खाया जाए, उस में से
कुछ भी बिहान तक रहने न पाए; मैं
यहोवा हूं। ३१ और तुम मेरी आज्ञाओं
को मानना और उनका पालन करना, मैं
यहोवा हूं। ३२ और मेरे पवित्र नाम को
अपवित्र न ठहराना, क्योंकि मैं इस्राएलियों
के बीच अवश्य ही पवित्र माना जाऊंगा;
मैं तुम्हारा पवित्र करनेवाला यहोवा हूं,
३३ जो तुम को मिस्र देश से निकाल लाया
हूं जिस से तुम्हारा परमेश्वर बना रहूं; मैं
यहोवा हूं॥

**(वर्ष भर के नियत त्योहारों की विधियां)**

**२३** फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियों से कह, कि यहोवा
के पर्ब्ब जिनका तुम को पवित्र सभा
एकत्रित करने के लिये नियत समय पर
प्रचार करना होगा, मेरे वे पर्ब्ब ये हैं।
३ छः दिन कामकाज किया जाए, पर
सातवां दिन परमविश्राम का और पवित्र
सभा का दिन है; उस में किसी प्रकार का
कामकाज न किया जाए; वह तुम्हारे सब
घरों में यहोवा का विश्राम दिन ठहरे॥
४ फिर यहोवा के पर्ब्ब जिन में से एक
एक के ठहराये हुए समय में तुम्हें पवित्र
सभा करने के लिये प्रचार करना होगा वे
ये हैं। ५ पहिले महीने के चौदहवें दिन को
गोधूलि के समय यहोवा का फसह हुआ
करे। ६ और उसी महीने के पन्द्रहवें दिन
को यहोवा के लिये अखमीरी रोटी का पर्ब्ब
हुआ करे, उस में तुम सात दिन तक
अखमीरी रोटी खाया करना। ७ उन में से

पहिले दिन तुम्हारी पवित्र सभा हो;
और उस दिन परिश्रम का कोई काम न
करना। ८ और सातो दिन तुम यहोवा को
हव्य चढ़ाया करना; और सातवें दिन पवित्र
सभा हो; उस दिन परिश्रम का कोई काम
न करना ॥

९ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
१० इस्राएलियों से कह, कि जब तुम उस
देश में प्रवेश करो जिसे यहोवा तुम्हें देता है
और उस मे के खेत काटो, तब अपने अपने
पक्के खेत की पहिली उपज का पूला याजक
के पास ले आया करना; ११ और वह
उस पूले को यहोवा के साम्हने हिलाए, कि
वह तुम्हारे निमित्त ग्रहण किया जाए;
वह उसे विश्रामदिन के दूसरे दिन हिलाए।
१२ और जिस दिन तुम पूले को हिलवाओ
उसी दिन एक वर्ष का निर्दोष भेड का
बच्चा यहोवा के लिये होमबलि चढ़ाना।
१३ और उसके साथ का अन्नबलि एपा के
दो दसवे अश तेल से सने हुए मैदे का हो,
वह सुखदायक सुगन्ध के लिये यहोवा का
हव्य हो; और उसके साथ का अर्घ हीन भर
की चौथाई दाखमधु हो। १४ और जब
तक तुम इस चढ़ावे को अपने परमेश्वर के
पास न ले जाओ, उस दिन तक नये खेत में
से न तो रोटी खाना और न भूना हुआ
अन्न और न हरी बालें; यह तुम्हारी पीढ़ी
पीढ़ी में तुम्हारे सारे घरानों में सदा की
विधि ठहरे ॥

१५ फिर उस विश्रामदिन के दूसरे दिन
से, अर्थात् जिस दिन तुम हिलाई जानेवाली
भेंट के पूले को लाओगे, उस दिन से पूरे
सात विश्रामदिन गिन लेना; १६ सातवें
विश्रामदिन के दूसरे दिन तक पचास दिन
गिनना, और पचासवें दिन यहोवा के लिये
नया अन्नबलि चढ़ाना। १७ तुम अपने
घरों में से एपा के दो दसवें अंश मैदे की दो
रोटियां हिलाने की भेंट के लिये ले आना;
वे खमीर के साथ पकाई जाएं, और यहोवा
के लिये पहिली उपज ठहरें। १८ और उस
रोटी के संग एक एक वर्ष के सात निर्दोष
भेड़ के बच्चे, और एक बछड़ा, और दो मेढ़े
चढ़ाना; वे अपने अपने साथ के अन्नबलि
और अर्घ समेत यहोवा के लिये होमबलि के
समान चढ़ाए जाएं, अर्थात् वे यहोवा के लिये
सुखदायक सुगन्ध देनेवाला हव्य ठहरें।
१९ फिर पापबलि के लिये एक बकरा,
और मेलबलि के लिये एक एक वर्ष के दो
भेड़ के बच्चे चढ़ाना। २० तब याजक
उनको पहिली उपज की रोटी समेत यहोवा
के साम्हने हिलाने की भेंट के लिये हिलाए,
और इन रोटियो के सग वे दो भेड़ के बच्चे
भी हिलाए जाए; वे यहोवा के लिये पवित्र,
और याजक का भाग ठहरें। २१ और तुम
उसी दिन यह प्रचार करना, कि आज हमारी
एक पवित्र सभा होगी; और परिश्रम का कोई
काम न करना; यह तुम्हारे सारे घरानों में
तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में सदा की विधि ठहरे ॥

२२ जब तुम अपने देश में के खेत काटो,
तब अपने खेत के कोनों को पूरी रीति से
न काटना, और खेत मे गिरी हुई बालों को
न इकट्ठा करना; उसे दीनहीन और परदेशी
के लिये छोड़ देना; मैं तुम्हारा परमेश्वर
यहोवा हूं ॥

२३ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२४ इस्राएलियों से कह, कि सातवें महीने
के पहिले दिन को तुम्हारे लिये परमविश्राम
हो, उस में स्मरण दिलाने के लिये नरसिंगे
फूंके जाएं, और एक पवित्र सभा इकट्ठी हो।
२५ उस दिन तुम परिश्रम का कोई काम न
करना, और यहोवा के लिये एक हव्य
चढ़ाना ॥

२६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२७ उसी सातवें महीने का दसवां दिन
प्रायश्चित्त का दिन माना जाए; वह
तुम्हारी पवित्र सभा का दिन होगा, और
उस में तुम अपने अपने जीव को दु:ख देना
और यहोवा का हव्य चढ़ाना। २८ उस
दिन तुम किसी प्रकार का कामकाज न
करना; क्योंकि वह प्रायश्चित्त का दिन
नियुक्त किया गया है जिस मे तुम्हारे
परमेश्वर यहोवा के साम्हने तुम्हारे लिये
प्रायश्चित्त किया जाएगा। २९ इसलिये
जो प्राणी उस दिन दु:ख न सहे वह अपने
लोगो मे से नाश किया जाएगा। ३० और
जो प्राणी उस दिन किसी प्रकार का काम-
काज करे उस प्राणी को मैं उसके लोगो के
बीच में से नाश कर डालूंगा। ३१ तुम
किसी प्रकार का कामकाज न करना; यह
तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में तुम्हारे घरानो मे सदा
की विधि ठहरे। ३२ वह दिन तुम्हारे लिये
परमविश्राम का हो, उस में तुम अपने अपने
जीव को दु:ख देना; और उस महीने के नवे
दिन की सांझ से लेकर दूसरी सांझ तक
अपना विश्रामदिन माना करना॥

३३ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
३४ इस्राएलियों से कह, कि उसी सातवें
महीने के पन्द्रहवें दिन से सात दिन तक
यहोवा के लिये झोंपड़ियों का पर्ब्ब रहा करे।
३५ पहिले दिन पवित्र सभा हो; उस मे
परिश्रम का कोई काम न करना।
३६ सातों दिन यहोवा के लिये हव्य चढ़ाया
करना, फिर आठवें दिन तुम्हारी पवित्र सभा
हो, और यहोवा के लिये हव्य चढ़ाना; वह
महासभा का दिन है, और उस में परिश्रम
का कोई काम न करना॥

३७ यहोवा के नियत पर्ब्ब ये ही हैं,
इन में तुम यहोवा को हव्य चढ़ाना, अर्थात्
होमबलि, अन्नबलि मेलबलि, और अर्घ,
प्रत्येक अपने अपने नियत समय पर चढ़ाया
जाए और पवित्र सभा का प्रचार करना।
३८ इन सभो से अधिक यहोवा के विश्राम-
दिनों को मानना, और अपनी भेंटो, और
सब मन्नतों, और स्वेच्छाबलियो को जो
यहोवा को अर्पण करोगे चढ़ाया करना॥

३९ फिर सातवे महीने के पन्द्रहवे दिन
को, जब तुम देश की उपज को इकट्ठा कर
चुको, तब सात दिन तक यहोवा का पर्ब्ब
मानना; पहिले दिन परमविश्राम हो, और
आठवे दिन परमविश्राम हो। ४० और
पहिले दिन तुम अच्छे अच्छे वृक्षों की उपज,
और खजूर के पत्ते, और घने वृक्षों की
डालियां, और नालो मे के मजनू को लेकर
अपने परमेश्वर यहोवा के साम्हने सात दिन
तक आनन्द करना। ४१ और प्रतिवर्ष
सात दिन तक यहोवा के लिये यह पर्ब्ब माना
करना; यह तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में सदा की
विधि ठहरे, कि सातवें महीने में यह पर्ब्ब
माना जाए। ४२ सात दिन तक तुम
झोंपड़ियों में रहा करना, अर्थात् जितने जन्म
के इस्राएली है वे सब के सब झोंपडियो में
रहें, ४३ इसलिये कि तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी
के लोग जान रखें, कि जब यहोवा हम
इस्राएलियो को मिस्र देश से निकाल कर ला
रहा था तब उस ने उनको झोंपड़ियों में
टिकाया था; मै तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं।
४४ और मूसा ने इस्राएलियों को यहोवा के
पर्ब्ब के नियत समय कह सुनाए॥

(पवित्र दीपकों और रोटियों की विधि)

२४ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियों को यह आज्ञा दे,
कि मेरे पास उजियाला देने के लिये कूट के
निकाला हुआ जलपाई का निर्मल तेल ले

आना, कि दीपक नित्य जलता रहे*।
३ हारून उसको, मिलापवाले तम्बू में,
साक्षीपत्र के बीचवाले पर्दे से बाहर, यहोवा
के साम्हने नित्य सांझ से भोर तक सजाकर
रखे; यह तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी के लिये सदा
की विधि ठहरे। ४ वह दीपको के स्वच्छ
दीवट पर यहोवा के साम्हने नित्य सजाया
करे॥

५ और तू मैदा लेकर बारह रोटिया
पकवाना, प्रत्येक रोटी में एपा का दो दसवां
अंश मैदा हो। ६ तब उनकी दो पांति†
करके, एक एक पांति में‡ छ छः रोटिया,
स्वच्छ मेज पर यहोवा के साम्हने धरना।
७ और एक एक पाति पर§ चोखा लोबान
रखना, कि वह रोटी पर स्मरण दिलानेवाला
वस्तु और यहोवा के लिये हव्य हो। ८ प्रति
विश्रामदिन को वह उसे नित्य यहोवा के
सम्मुख क्रम से रखा करे, यह सदा की वाचा
की रीति इस्राएलियों की ओर से हुआ करे।
९ और वह हारून और उसके पुत्रो की
होंगी, और वे उसको किसी पवित्र स्थान में
खाए, क्योंकि वह यहोवा के हव्यो में से सदा
की विधि के अनुसार हारून के लिये परम-
पवित्र वस्तु ठहरी है॥

(यहोवा की निन्दा आदि प्राणदण्ड योग्य पापों की व्यवस्था)

१० उन दिनो में किसी इस्राएली स्त्री
का बेटा, जिसका पिता मिस्री पुरुष था,
इस्राएलियों के बीच चला गया; और वह
इस्राएली स्त्री का बेटा और एक इस्राएली
पुरुष छावनी के बीच आपस मे मारपीट
करने लगे, ११ और वह इस्राएली स्त्री
का बेटा यहोवा के नाम की निन्दा करके
शाप देने लगा। यह सुनकर लोग उसको
मूसा के पास ले गए। उसकी माता का
नाम शलोमीत था, जो दान के गोत्र के
दिब्री की बेटी थी। १२ उन्हो ने उसको
हवालात मे बन्द किया, जिस से यहोवा की
आज्ञा से इस बात पर विचार किया जाए॥

१३ तब यहोवा ने मूसा से कहा,
१४ तुम लोग उस शाप देने वाले को
छावनी से बाहर लिवा ले जाओ; और
जितनों ने वह निन्दा सुनी हो वे सब अपने
अपने हाथ उसके सिर पर टेकें, तब सारी
मण्डली के लोग उसको पत्थरवाह करे।
१५ और तू इस्राएलियों से कह, कि कोई
क्यो न हो जो अपने परमेश्वर को शाप दे
उसे अपने पाप का भार उठाना पड़ेगा।
१६ यहोवा के नाम की निन्दा करनेवाला
निश्चय मार डाला जाए; सारी मण्डली के
लोग निश्चय उसको पत्थरवाह करे, चाहे
देशी हो चाहे परदेशी, यदि कोई उस नाम
की निन्दा करे तो वह मार डाला जाए।
१७ फिर जो कोई किसी मनुष्य को प्राण से
मारे वह निश्चय मार डाला जाए।
१८ और जो कोई किसी घरेलू पशु को
प्राण से मारे वह उसे भर दे, अर्थात् प्राणी
की सन्ती प्राणी दे। १९ फिर यदि कोई
किसी दूसरे को चोट पहुंचाए,* तो जैसा
उस ने किया हो वैसा ही उसके साथ भी
किया जाए, २० अर्थात् अंग भंग करने
की सन्ती अंग भंग किया जाए, आंख की
सन्ती आख, दांत की सन्ती दांत, जैसी चोट
जिस ने किसी को पहुचाई हो वैसी ही
उसको भी पहुचाई जाए। २१ और पशु
का मार डालनेवाला उसको भर दे, परन्तु

---

मूल में—चढाया जाया करे।
† वा उनके दो ढेर। ‡ वा एक एक ढेर में।
§ वा एक एक ढेर पर।

* मूल में—यदि कोई अपने भाईबन्धु में दोष दे।

मनुष्य का मार डालनेवाला मार डाला
जाए। २२ तुम्हारा नियम एक ही हो,
जैसा देशी के लिये वैसा ही परदेशी के लिये
भी हो; मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं।
२३ और मूसा ने इस्राएलियो को यही
समझाया; तब उन्हो ने उस शाप देनेवाले
को छावनी से बाहर ले जाकर उसको
पत्थरवाह किया। और इस्राएलियों ने वैसा
ही किया जैसा यहोवा ने मूसा को आज्ञा
दी थी॥

(सातवें वर्ष और पचासवें वर्ष के विश्राम-
कालों की विधि)

२५ फिर यहोवा ने सीनै पर्वत
के पास मूसा से कहा, २ इस्रा-
एलियो से कह, कि जब तुम उस देश मे
प्रवेश करो जो मै तुम्हे देता हू, तब भूमि को
यहोवा के लिये विश्राम मिला करे। ३ छ
वर्ष तो अपना अपना खेत बोया करना, और
छहों वर्ष अपनी अपनी दाख की बारी छाट
छांटकर देश की उपज इकट्ठी किया करना,
४ परन्तु सातवे वर्ष भूमि को यहोवा के लिये
परमविश्रामकाल मिला करे, उस मे न तो
अपना खेत बोना और न अपनी दाख की
बारी छांटना। ५ जो कुछ काटे हुए खेत मे
अपने आप से उगे उसे न काटना, और अपनी
बिन छांटी हुई दाखलता की दाखो को न
तोड़ना; क्योकि वह भूमि के लिये परम-
विश्राम का वर्ष होगा। ६ और भूमि
के विश्रामकाल ही की उपज से तुम को,
और तुम्हारे दास-दासी को, और तुम्हारे
साथ रहनेवाले मजदूरो और परदेशियो
को भी भोजन मिलेगा; ७ और तुम्हारे
पशुओं का और देश मे जितने जीवजन्तु
हों उनका भी भोजन भूमि की सब उपज
से होगा॥

८ और सात विश्रामवर्ष, अर्थात् सात-
गुना सात वर्ष गिन लेना, सातो विश्राम-
वर्षों का यह समय उनचास वर्ष होगा।
९ तब सातवें महीने के दसवे दिन को,
अर्थात् प्रायश्चित्त के दिन, जय जयकार के
महाशब्द का नरसिगा अपने सारे देश
मे सब कही फुकवाना। १० और उस
पचासवे वर्ष को पवित्र करके मानना,
और देश के सारे निवासियो के लिये
छुटकारे का प्रचार करना; वह वर्ष तुम्हारे
यहा जुबली * कहलाए, उस मे तुम अपनी
अपनी निज भूमि और अपने अपने घराने
मे लौटने पाओगे। ११ तुम्हारे यहा वह
पचासवा वर्ष जुबली का वर्ष कहलाए; उस
मे तुम न बोना, और जो अपने आप ऊगे
उसे भी न काटना, और न बिन छाटी
हुई दाखलता की दाखो को तोडना।
१२ क्योंकि वह जो जुबली का वर्ष होगा,
वह तुम्हारे लिये पवित्र होगा, तुम उसकी
उपज खेत ही मे से ले लेके खाना।
१३ इस जुबली के वर्ष मे तुम अपनी अपनी
निज भूमि को लौटने पाओगे। १४ और
यदि तुम अपने भाईबन्धु के हाथ कुछ
बेचो वा अपने भाईबन्धु से कुछ मोल लो,
तो तुम एक दूसरे पर अन्धेर न करना।
१५ जुबली * के पीछे जितने वर्ष बीते हो
उनकी गिनती के अनुसार दाम ठहराके एक
दूसरे से मोल लेना, और शेष वर्षो की उपज
के अनुसार वह तेरे हाथ बेचे। १६ जितने
वर्ष और रहे उतना ही दाम बढ़ाना, और
जितने वर्ष कम रहें उतना ही दाम घटाना,
क्योंकि वर्ष की उपज जितनी हो उतनी ही
वह तेरे हाथ बेचेगा। १७ और तुम अपने
अपने भाईबन्धु पर अन्धेर न करना; अपने

* अर्थात् नरसिंगे का शब्द।

परमेश्वर का भय मानना; मैं तुम्हारा
परमेश्वर यहोवा हूं। १८ इसलिये तुम
मेरी विधियों को मानना, और मेरे नियमों
पर समझ बूझकर चलना; क्योंकि ऐसा
करने से तुम उस देश में निडर बसे
रहोगे। १९ और भूमि अपनी उपज
उपजाया करेगी, और तुम पेट भर खाया
करोगे, और उस देश में निडर बसे रहोगे।
२० और यदि तुम कहो, कि सातवें वर्ष में
हम क्या खाएंगे, न तो हम बोएंगे न अपने
खेत की उपज इकट्ठी करेंगे? २१ तो
जानो कि मैं तुम को छठवें वर्ष में ऐसी
आशीष दूंगा, * कि भूमि की उपज तीन वर्ष
तक काम आएगी। २२ तुम आठवें वर्ष में
बोओगे, और पुरानी उपज में से खाते
रहोगे, और नवें वर्ष की उपज जब तक न
मिले तब तक तुम पुरानी उपज में से खाते
रहोगे। २३ भूमि सदा के लिये तो बेची
न जाए, क्योंकि भूमि मेरी है, और उस में
तुम परदेशी और बाहरी होगे। २४ लेकिन
तुम अपने भाग के सारे देश में भूमि को छुड़ा
लेने देना।।

२५ यदि तेरा कोई भाईबन्धु कंगाल
होकर अपनी निज भूमि में से कुछ बेच डाले,
तो उसके कुटुम्बियों में से जो सब से निकट
हो वह आकर अपने भाईबन्धु के बेचे हुए
भाग को छुड़ा ले। २६ और यदि किसी
मनुष्य के लिये कोई छुड़ानेवाला न हो,
और उसके पास इतना धन हो कि आप
ही अपने भाग को छुड़ा ले सके, २७ तो वह
उसके बिकने के समय से वर्षों की गिनती
करके शेष वर्षों की उपज का दाम उसको
जिस ने उसे मोल लिया हो फेर दे; तब वह
अपनी निज भूमि का अधिकारी हो जाए।
२८ परन्तु यदि उसके इतनी पूंजी न हो
कि उसे फिर अपनी कर सके, तो उसकी
बेची हुई भूमि जुबली * के वर्ष तक मोल
लेनेवालों के हाथ में रहे; और जुबली * के
वर्ष में छूट जाए तब वह मनुष्य अपनी
निज भूमि का फिर अधिकारी हो जाए।।

२९ फिर यदि कोई मनुष्य शहरपनाह-
वाले नगर में बसने का घर बेचे, तो वह
बेचने के बाद वर्ष भर के अन्दर उसे छुड़ा
सकेगा, अर्थात् पूरे वर्ष भर उस मनुष्य को
छुड़ाने का अधिकार रहेगा। ३० परन्तु
यदि वह वर्ष भर में न छुड़ाए, तो वह घर जो
शहरपनाहवाले नगर में हो मोल लेनेवाले
का बना रहे, और पीढ़ी-पीढ़ी में उसी के
वंश का बना रहे, और जुबली * के वर्ष
में भी न छूटे। ३१ परन्तु बिना शहरपनाह
के गांवों के घर तो देश के खेतों के समान
गिने जाएं, उनका छुड़ाना भी हो सकेगा,
और वे जुबली * के वर्ष में छूट जाएं।
३२ और लेवियों के निज भाग के नगरों के
जो घर हों उनको लेवीय जब चाहें तब
छुड़ाएं। ३३ और यदि कोई लेवीय अपना
भाग न छुड़ाए, तो वह बेचा हुआ घर जो
उसके भाग के नगर में हो जुबली * के वर्ष में
छूट जाए; क्योंकि इस्राएलियों के बीच
लेवियों का भाग उनके नगरों में वे घर ही
हैं। ३४ और उनके नगरों की चारों ओर
की चराई की भूमि बेची न जाए; क्योंकि
वह उनका सदा का भाग होगा।।

३५ फिर यदि तेरा कोई भाईबन्धु
कंगाल हो जाए, और उसकी दशा तेरे
साम्हने तरस योग्य हो जाए, तो तू उसको
संभालना; वह परदेशी वा यात्री की नाईं तेरे
संग रहे। ३६ उस से ब्याज वा बढ़ती न

* मूल में—अपनी आशीष को आज्ञा दूंगा।

* अर्थात् महाशब्दवाले नरसिंगे का शब्द।

लेना; अपने परमेश्वर का भय मानना; जिस से तेरा भाईबन्धु तेरे संग जीवन निर्वाह कर सके।
३७ उसको ब्याज पर रुपया न देना, और न उसको भोजनवस्तु लाभ के लालच से देना।
३८ मैं तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं; मैं तुम्हें कनान देश देने के लिये और तुम्हारा परमेश्वर ठहरने की मनसा से तुम को मिस्र देश से निकाल लाया हूं॥

३९ फिर यदि तेरा कोई भाईबन्धु तेरे साम्हने कंगाल होकर अपने आप को तेरे हाथ बेच डाले, तो उस से दास के समान सेवा न करवाना।
४० वह तेरे संग मज़दूर वा यात्री की नाईं रहे, और जुबली * के वर्ष तक तेरे संग रहकर सेवा करता रहे;
४१ तब वह बालबच्चों समेत तेरे पास से निकल जाए, और अपने कुटुम्ब में और अपने पितरों की निज भूमि में लौट जाए।
४२ क्योंकि वे मेरे ही दास हैं, जिनको मैं मिस्र देश से निकाल लाया हूं; इसलिये वे दास की रीति से न बेचे जाएं।
४३ उस पर कठोरता से अधिकार न करना; अपने परमेश्वर का भय मानते रहना।
४४ तेरे जो दास-दासियां हों वे तुम्हारी चारों ओर की जातियों में से हों, और दास और दासियां उन्हीं में से मोल लेना।
४५ और जो यात्री लोग तुम्हारे बीच में परदेशी होकर रहेंगे, उन में से और उनके घरानों में से भी जो तुम्हारे आस पास हों, और जो तुम्हारे देश में उत्पन्न हुए हों, उन में से तुम दास और दासी मोल लो; और वे तुम्हारा भाग ठहरें।
४६ और तुम अपने पुत्रों को भी जो तुम्हारे बाद होंगे उनके अधिकारी कर सकोगे, और वे उनका भाग ठहरें; उन में से तुम सदा अपने लिये दास लिया करना, परन्तु तुम्हारे भाईबन्धु जो इस्राएली हों उन पर अपना अधिकार कठोरता से न जताना॥

४७ फिर यदि तेरे साम्हने कोई परदेशी वा यात्री धनी हो जाए, और उसके साम्हने तेरा भाई कंगाल होकर अपने आप को तेरे साम्हने उस परदेशी वा यात्री वा उसके वंश के हाथ बेच डाले,
४८ तो उसके बिक जाने के बाद वह फिर छुड़ाया जा सकता है; उसके भाइयों में से कोई उसको छुड़ा सकता है,
४९ वा उसका चाचा, वा चचेरा भाई, तथा उसके कुल का कोई भी निकट कुटुम्बी उसको छुड़ा सकता है, वा यदि वह धनी हो जाए, तो वह आप ही अपने को छुड़ा सकता है।
५० वह अपने मोल लेनेवाले के साथ अपने बिकने के वर्ष से जुबली के वर्ष तक हिसाब करे, और उसके बिकने का दाम वर्षों की गिनती के अनुसार हो, अर्थात् वह दाम मज़दूर के दिवसों के समान उसके साथ होगा।
५१ यदि जुबली * के बहुत वर्ष रह जाएं, तो जितने रुपयों से वह मोल लिया गया हो उन में से वह अपने छुड़ाने का दाम उतने वर्षों के अनुसार फेर दे।
५२ और यदि जुबली * के वर्ष के थोड़े वर्ष रह गए हों, तौभी वह अपने स्वामी के साथ हिसाब करके अपने छुड़ाने का दाम उतने ही वर्षों के अनुसार फेर दे।
५३ वह अपने स्वामी के संग उस मज़दूर के समान रहे जिसकी वार्षिक मज़दूरी ठहराई जाती हो; और उसका स्वामी उस पर तेरे साम्हने कठोरता से अधिकार न जताने पाए।
५४ और यदि वह इन रीतियों से छुड़ाया न जाए, तो वह जुबली * के वर्ष में अपने बाल-बच्चों समेत छूट जाए।
५५ क्योंकि इस्राएली मेरे ही दास हैं; वे मिस्र देश

* अर्थात् महाशब्दवाले नरसिंगे का शब्द।

* अर्थात् महाशब्दवाले नरसिंगे का शब्द।

से मेरे ही निकाले हुए दास हैं; मैं तुम्हारा
परमेश्वर यहोवा हूं ॥

(धर्म तथा अधर्म के फल)

२६ तुम अपने लिये मूरतें न बनाना,
और न कोई खुदी हुई मूर्ति वा
लाट अपने लिये खडी करना, और न अपने
देश मे दण्डवत् करने के लिये नक्काशीदार
पत्थर स्थापन करना; क्योंकि मैं तुम्हारा
परमेश्वर यहोवा हूं। २ तुम मेरे विश्राम-
दिनों का पालन करना और मेरे पवित्रस्थान
का भय मानना; मैं यहोवा हूं ॥

३ यदि तुम मेरी विधियों पर चलो
और मेरी आज्ञाओं को मानकर उनका
पालन करो, ४ तो मैं तुम्हारे लिये समय
समय पर मेंह बरसाऊंगा, तथा भूमि अपनी
उपज उपजाएगी, और मैदान के वृक्ष अपने
अपने फल दिया करेंगे; ५ यहां तक कि
तुम दाख तोड़ने के समय भी दावनी करते
रहोगे, और बोने के समय भी भर पेट दाख
तोडते रहोगे, और तुम मनमानी रोटी खाया
करोगे, और अपने देश मे निश्चिन्त बसे
रहोगे। ६ और मैं तुम्हारे देश मे सुख चैन
दूंगा, और तुम सोओगे और तुम्हारा कोई
डरानेवाला न होगा; और मैं उस देश में
दुष्ट जन्तुओ को न रहने दूगा, और तलवार
तुम्हारे देश में न चलेगी। ७ और तुम
अपने शत्रुओं को मार भगा दोगे, और वे
तुम्हारी तलवार से मारे जाएंगे। ८ और
तुम मे से पांच मनुष्य सौ को और सौ
मनुष्य दस हजार को खदेड़ेंगे; और तुम्हारे
शत्रु तलवार से तुम्हारे आगे आगे मारे
जाएंगे; ९ और मैं तुम्हारी ओर कृपा दृष्टि
रखूंगा और तुम को फलवन्त करूगा और
बढ़ाऊंगा, और तुम्हारे संग अपनी वाचा को
पूर्ण करूंगा। १० और तुम रखे हुए पुराने
अनाज को खाओगे, और नये के रहते भी
पुराने को निकालोगे। ११ और मैं तुम्हारे
बीच अपना निवासस्थान बनाए रखूगा,
और मेरा जी तुम से घृणा नही करेगा।
१२ और मैं तुम्हारे मध्य चला फिरा
करूगा, और तुम्हारा परमेश्वर बना रहूगा,
और तुम मेरी प्रजा बने रहोगे। १३ मै तो
तुम्हारा वह परमेश्वर यहोवा हू, जो तुम को
मिस्र देश से इसलिये निकाल ले आया कि
तुम मिस्रियो के दास न बने रहो, और मैं ने
तुम्हारे जूए को तोड़ डाला है, और तुम को
सीधा खड़ा करके चलाया है ॥

१४ यदि तुम मेरी न सुनोगे, और इन
सब आज्ञाओं को न मानोगे, १५ और
मेरी विधियों को निकम्मा जानोगे, और
तुम्हारी आत्मा मेरे निर्णयो से घृणा करे,
और तुम मेरी सब आज्ञाओं का पालन न
करोगे, वरन मेरी वाचा को तोडोगे, १६ तो
मैं तुम से यह करूगा; अर्थात् मैं तुम को बेचैन
करूंगा, और क्षयीरोग और ज्वर से पीड़ित
करूगा, और इनके कारण तुम्हारी आंखें
धुधली हो जाएगी, और तुम्हारा मन अति
उदास होगा। और तुम्हारा बीज बोना व्यर्थ
होगा, क्योंकि तुम्हारे शत्रु उसकी उपज खा
लेंगे; १७ और मैं भी तुम्हारे विरुद्ध हो
जाऊंगा, और तुम अपने शत्रुओं से हार
जाओगे; और तुम्हारे बैरी तुम्हारे ऊपर
अधिकार करेंगे, और जब कोई तुम को
खदेड़ता भी न होगा तब भी तुम भागोगे।
१८ और यदि तुम इन बातो के उपरान्त भी
मेरी न सुनो, तो मैं तुम्हारे पापों के
कारण तुम्हें सातगुणी ताड़ना और दूंगा,
१९ और मैं तुम्हारे बल का घमण्ड तोड़
डालूगा, और तुम्हारे लिये आकाश को मानो
लोहे का और भूमि को मानो पीतल की बना
दूंगा; २०. और तुम्हारा बल अकारथ

गंवाया जाएगा, क्योंकि तुम्हारी भूमि अपनी
उपज न उपजाएगी, और मैदान के वृक्ष
अपने फल न देंगे। २१ और यदि तुम
मेरे विरुद्ध चलते ही रहो, और मेरा कहना
न मानो, तो मैं तुम्हारे पापों के अनुसार
तुम्हारे ऊपर और सातगुणा सकट डालूंगा।
२२ और मैं तुम्हारे बीच बन पशु भेजूंगा,
जो तुम को निर्वंश करेंगे, और तुम्हारे
घरेलू पशुओं को नाशकर डालेंगे, और
तुम्हारी गिनती घटाएंगे, जिस से तुम्हारी
सड़कें सूनी पड जाएंगी। २३ फिर यदि
तुम इन बातों पर भी मेरी ताडना से न
सुधरो, और मेरे विरुद्ध चलते ही रहो,
२४ तो मैं भी तुम्हारे विरुद्ध चलूंगा, और
तुम्हारे पापों के कारण मैं आप ही तुम को
सातगुणा मारूंगा। २५ और मैं तुम पर
एक ऐसी तलवार चलवाऊंगा, जो वाचा
तोड़ने का पूरा पूरा पलटा लेगी; और जब
तुम अपने नगरों मे जा जाकर इकट्ठे होगे
तब मैं तुम्हारे बीच मरी फैलाऊंगा, और तुम
अपने शत्रुओं के वश मे सौंप दिए जाओगे।
२६ और जब मैं तुम्हारे लिये अन्न के
आधार को दूर कर डालूंगा, तब दस स्त्रिया
तुम्हारी रोटी एक ही तंदूर मे पकाकर
तौल तौलकर बांट देंगी; और तुम खाकर
भी तृप्त न होगे॥

२७ फिर यदि तुम इसके उपरान्त भी
मेरी न सुनोगे, और मेरे विरुद्ध चलते ही
रहोगे, २८ तो मैं अपने न्याय मे तुम्हारे
विरुद्ध चलूंगा, और तुम्हारे पापों के कारण
तुम को सातगुणी ताड़ना और भी दूंगा।
२९ और तुम को अपने बेटों और बेटियों
का मांस खाना पड़ेगा। ३० और मैं
तुम्हारे पूजा के ऊंचे स्थानों को ढा दूंगा,
और तुम्हारे सूर्य की प्रतिमाएं तोड़ डालूंगा,
और तुम्हारी लोथों को तुम्हारी तोड़ी हुई
मूरतों पर फेंक दूंगा; और मेरी आत्मा को
तुम से घृणा हो जाएगी। ३१ और मैं
तुम्हारे नगरों को उजाड़ दूंगा, और
तुम्हारे पवित्र स्थानों को उजाड़ दूंगा, और
तुम्हारा सुखदायक सुगन्ध ग्रहण न करूंगा।
३२ और मैं तुम्हारे देश को सूना कर दूंगा,
और तुम्हारे शत्रु जो उस मे रहते है वे इन
बातों के कारण चकित होंगे। ३३ और
मैं तुम को जाति जाति के बीच तितर-बितर
करूंगा, और तुम्हारे पीछे पीछे तलवार
खींचे रहूंगा; और तुम्हारा देश सुना हो
जाएगा, और तुम्हारे नगर उजाड़ हो
जाएंगे। ३४ तब जितने दिन वह देश सूना
पडा रहेगा और तुम अपने शत्रुओं के देश मे
रहोगे उतने दिन वह अपने विश्रामकालों
को मानता रहेगा, तब ही वह देश विश्राम
पाएगा, अर्थात् अपने विश्रामकालों को
मानता रहेगा। ३५ और जितने दिन वह
सूना पडा रहेगा उतने दिन उसको विश्राम
रहेगा, अर्थात् जो विश्राम उसको तुम्हारे
वहा बसे रहने के समय तुम्हारे विश्राम-
कालों मे न मिला होगा वह उसको तब
मिलेगा। ३६ और तुम मे से जो बच
रहेंगे और अपने शत्रुओं के देश में होंगे उनके
हृदय मे मैं कायरता उपजाऊंगा; और
वे पत्ते के खड़कने से भी भाग जाएंगे, और
वे ऐसे भागेंगे जैसे कोई तलवार से भागे, और
किसी के बिना पीछा किए भी वे गिर गिर
पड़ेंगे। ३७ और जब कोई पीछा करने-
वाला न हो तब भी मानो तलवार के भय से
वे एक दूसरे से ठोकर खाकर गिरते जाएंगे,
और तुम को अपने शत्रुओं के साम्हने ठहरने
की कुछ शक्ति न होगी। ३८ तब तुम
जाति जाति के बीच पहुंचकर नाश हो
जाओगे, और तुम्हारे शत्रुओं की भूमि तुम
को खा जाएगी। ३९ और तुम में से जो

बचे रहेगे वे अपने शत्रुओ के देशो मे अपने
अधर्म के कारण गल जाएगे; और अपने
पुरखाओं के अधर्म के कामो के कारण भी
वे उन्ही की नाईं गल जाएगे। ४० तब वे
अपने और अपने पितरो के अधर्म को मान
लेंगे, अर्थात् उस विश्वासघात को जो वे मेरा
करेगे, और यह भी मान लेगे, कि हम
यहोवा के विरुद्ध चले थे, ४१ इसी कारण
वह हमारे विरुद्ध होकर हमे शत्रुओ के देश
मे ले आया है। यदि उस समय उनका
खतनारहित हृदय दब जाएगा और वे उस
समय अपने अधर्म के दण्ड को अंगीकार
करेगे; ४२ तब जो वाचा मैं ने याकूब के
सग बान्धी थी उसको मै स्मरण करूगा,
और जो वाचा मै ने इसहाक से और जो
वाचा मै ने इब्राहीम से बान्धी थी उनको भी
स्मरण करूगा, और इस देश को भी मै
स्मरण करूगा। ४३ और वह देश उन से
रहित होकर सूना पडा रहेगा, और उनके
बिना सूना रहकर भी अपने विश्रामकालो
को मानता रहेगा, और वे लोग अपने अधर्म
के दण्ड को अगीकार करेंगे, इसी कारण से
कि उन्हो ने मेरी आज्ञाओ का उलघन किया
था, और उनकी आत्माओ को मेरी विधियो
से घृणा थी। ४४ इतने पर भी जब वे
अपने शत्रुओ के देश मे होगे तब मै उनको
इस प्रकार नही छोडूगा, और न उन से ऐसी
घृणा करूंगा कि उनका सर्वनाश कर डालू
और अपनी उस वाचा को तोड दू जो मैं ने
उन से बान्धी है; क्योकि मै उनका परमेश्वर
यहोवा हू; ४५ परन्तु मैं उनके भलाई के
लिये उनके पितरो से बान्धी हुई वाचा को
स्मरण करुंगा, जिन्हे मैं अन्यजातियो की
आखो के साम्हने मिस्र देश से निकालकर
लाया कि मैं उनका परमेश्वर ठहरू, मै
यहोवा हू।।

४६ जो जो विधिया और नियम
और व्यवस्था यहोवा ने अपनी ओर से
इस्राएलियो के लिये सीनै पर्वत पर मूसा के
द्वारा ठहराई थी वे ये ही हैं।।

(विशेष संकल्प की विधि)

२७ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियो से यह कह, कि जब
कोई विशेष सकल्प माने, तो संकल्प किए
हुए प्राणी तेरे ठहराने के अनुसार यहोवा के
होगे; ३ इसलिये यदि वह बीस वर्ष वा
उस से अधिक और साठ वर्ष से कम अवस्था
का पुरुष हो, तो उसके लिये पवित्रस्थान के
शेकेल के अनुसार पचास शेकेल का रुपया
ठहरे। ४ और यदि वह स्त्री हो, तो तीस
शेकेल ठहरे। ५ फिर यदि उसकी अवस्था
पाच वर्ष वा उससे अधिक और बीस वर्ष से
कम की हो, तो लडके के लिये तो बीस
शेकेल, और लडकी के लिये दस शेकेल
ठहरे। ६ और यदि उसकी अवस्था एक
महीने वा उस से अधिक और पाच वर्ष से
कम की हो, तो लडके के लिये तो पाच,
और लडकी के लिये तीन शेकेल ठहरे।
७ फिर यदि उसकी अवस्था साठ वर्ष की
वा उस से अधिक हो, और वह पुरुष हो तो
उसके लिये पद्रह शेकेल, और स्त्री हो तो
दस शेकेल ठहरे। ८ परन्तु यदि कोई
इतना कगाल हो कि याजक का ठहराया
हुआ दाम न दे सके, तो वह याजक के
साम्हने खडा किया जाए, और याजक
उसकी पूजी ठहराए, अर्थात् जितना सकल्प
करनेवाले से हो सके, याजक उसी के
अनुसार ठहराए।।

९ फिर जिन पशुओ मे से लोग यहोवा
को चढावा चढाते हैं, यदि ऐसो मे से कोई
सकल्प किया जाए, तो जो पशु कोई यहोवा

को दे वह पवित्र ठहरेगा। १० वह उसे
किसी प्रकार से न बदले, न तो वह बुरे की
सन्ती अच्छा, और न अच्छे की सन्ती बुरा
दे; और यदि वह उस पशु की सन्ती दूसरा
पशु दे, तो वह और उसका बदला दोनो
पवित्र ठहरेंगे। ११ और जिन पशुओं में से
लोग यहोवा के लिये चढ़ावा नहीं चढ़ाते
ऐसो में से यदि वह हो, तो वह उसको
याजक के साम्हने खड़ा कर दे, १२ तब
याजक पशु के गुण अवगुण दोनो विचार-
कर उसका मोल ठहराए; और जितना
याजक ठहराए उसका मोल उतना ही
ठहरे। १३ और यदि संकल्प करनेवाला
उसे किसी प्रकार से छुड़ाना चाहे, तो जो
मोल याजक ने ठहराया हो उस मे उसका
पांचवा भाग और बढ़ाकर दे॥

१४ फिर यदि कोई अपना घर यहोवा
के लिये पवित्र ठहराकर सकल्प करे, तो
याजक उसके गुण-अवगुण दोनो विचारकर
उसका मोल ठहराए, और जितना याजक
ठहराए उसका मोल उतना ही ठहरे।
१५ और यदि घर का पवित्र करनेवाला
उसे छुड़ाना चाहे, तो जितना रुपया याजक
ने उसका मोल ठहराया हो उस मे वह
पांचवा भाग और बढ़ाकर दे, तब वह घर
उसी का रहेगा॥

१६ फिर यदि कोई अपनी निज भूमि
का कोई भाग यहोवा के लिये पवित्र
ठहराना चाहे, तो उसका मोल इसके
अनुसार ठहरे, कि उस में कितना बीज
पड़ेगा; जितना भूमि मे होमेर भर जौ पड़े
उतनी का मोल पचास शेकेल ठहरे।
१७ यदि वह अपना खेत जुबली * के वर्ष
ही में पवित्र ठहराए, तो उसका दाम तेरे

* अर्थात् नरसिंगे का शब्द।

ठहराने के अनुसार ठहरे; १८ और यदि
वह अपना खेत जुबली * के वर्ष के बाद
पवित्र ठहराए, तो जितने वर्ष दूसरे
जुबली * के वर्ष के बाकी रहें उन्ही के
अनुसार याजक उसके लिये रुपये का हिसाब
करे, तब जितना हिसाब में आए उतना
याजक के ठहराने से कम हो। १९ और
यदि खेत का पवित्र ठहरानेवाला उसे
छुड़ाना चाहे, तो जो दाम याजक ने ठहराया
हो उस मे वह पाचवा भाग और बढाकर
दे, तब खेत उसी का रहेगा। २० और
यदि वह खेत को छुड़ाना न चाहे, वा उस ने
उसको दूसरे के हाथ बेचा हो, तो खेत
आगे को कभी न छुड़ाया जाए; २१ परन्तु
जब वह खेत जुबली * के वर्ष में छूटे, तब
पूरी रीति से अर्पण किए हुए खेत की नाई
यहोवा के लिये पवित्र ठहरे, अर्थात् वह
याजक ही की निज भूमि हो जाए।
२२ फिर यदि कोई अपना मोल लिया
हुआ खेत, जो उसकी निज भूमि के खेतों मे
का न हो, यहोवा के लिये पवित्र ठहराए,
२३ तो याजक जुबली * के वर्ष तक का
हिसाब करके उस मनुष्य के लिये जितना
ठहराए उतना ही वह यहोवा के लिये पवित्र
जानकर उसी दिन दे दे। २४ और
जुबली * के वर्ष मे वह खेत उसी के
अधिकार मे जिस से वह मोल लिया गया
हो फिर आ जाए, अर्थात् जिसकी वह निज
भूमि हो उसी की फिर हो जाए। २५ और
जिस जिस वस्तु का मोल याजक ठहराए
उसका मोल पवित्रस्थान ही के शेकेल के
हिसाब से ठहरे : शेकेल बीस गेरा का ठहरे॥

२६ पर घरेलू पशुओं का पहिलौठा, जो
यहोवा का पहिलौठा ठहरा है, उसको तो

* अर्थात नरसिंगे का शब्द।

कोई पवित्र न ठहराए; चाहे वह बछड़ा हो, चाहे भेड़ वा बकरी का बच्चा, वह यहोवा ही का है। २७ परन्तु यदि वह अशुद्ध पशु का हो, तो उसका पवित्र ठहरानेवाला उसको याजक के ठहराए हुए मोल के अनुसार उसका पाचवा भाग और बढ़ाकर छुड़ा सकता है, और यदि वह न छुड़ाया जाए, तो याजक के ठहराए हुए मोल पर बेच दिया जाए॥

२८ परन्तु अपनी सारी वस्तुओं में से जो कुछ कोई यहोवा के लिये अर्पण करे, चाहे मनुष्य हो चाहे पशु, चाहे उसकी निज भूमि का खेत हो, ऐसी कोई अर्पण की हुई वस्तु न तो बेची जाए और न छुड़ाई जाए; जो कुछ अर्पण किया जाए वह यहोवा के लिये परमपवित्र ठहरे। २९ मनुष्यों में से जो कोई अर्पण किया जाए, वह छुड़ाया न जाए, निश्चय वह मार डाला जाए॥

३० फिर भूमि की उपज का सारा दशमाश, चाहे वह भूमि का बीज हो चाहे वृक्ष का फल, वह यहोवा ही का है; वह यहोवा के लिये पवित्र ठहरे। ३१ यदि कोई अपने दशमांश में से कुछ छुड़ाना चाहे, तो पाचवा भाग बढ़ाकर उसको छुड़ाए। ३२ और गाय-बैल और भेड़-बकरिया, निदान जो जो पशु गिनने के लिये लाठी के तले निकल जानेवाले है उनका दशमाश, अर्थात् दस दस पीछे एक एक पशु यहोवा के लिये पवित्र ठहरे। ३३ कोई उसके गुण अवगुण न विचारे, और न उसको बदले; और यदि कोई उसको बदल भी ले, तो वह और उसका बदला दोनो पवित्र ठहरें; और वह कभी छुड़ाया न जाए॥

३४ जो आज्ञाएं यहोवा ने इस्राएलियों के लिये सीनै पर्वत पर मूसा को दी थी वे ये ही हैं॥

---

# गिनती नाम पुस्तक

(इस्राएलियों की गिनती)

१ इस्राएलियों के मिस्र देश से निकल जाने के दूसरे वर्ष के दूसरे महीने के पहिले दिन को, यहोवा ने सीनै के जगल में, मिलापवाले तम्बू में, मूसा से कहा, २ इस्राएलियों की सारी मण्डली के कुलों और पितरों के घरानो के अनुसार, एक एक पुरुष की गिनती नाम ले लेकर करना; ३ जितने इस्राएली बीस वर्ष वा उस से अधिक अवस्था के हों, और जो युद्ध करने के योग्य हो, उन सभों को उनके दलों के अनुसार तू और हारून गिन ले। ४ और तुम्हारे साथ एक एक गोत्र का एक एक पुरुष भी हो जो अपने पितरों के घराने का मुख्य पुरुष हो। ५ तुम्हारे उन साथियों के नाम ये है, अर्थात् रूबेन के गोत्र में से शदेऊर का पुत्र एलीसूर; ६ शिमोन के गोत्र में से सूरीशद्दै का पुत्र शलूमीएल; ७ यहूदा के गोत्र में से अम्मीनादाब का पुत्र नहशोन; ८ इस्साकार के गोत्र में से सूआर का पुत्र नतनेल; ९ जबूलून के गोत्र में से हेलोन का पुत्र एलीआब; १० युसुफवंशियों में से

ये हैं, अर्थात् एप्रैम के गोत्र में से अम्मीहूद का
पुत्र एलीशामा, और मनश्शे के गोत्र में से
पदासूर का पुत्र गम्लीएल; ११ बिन्यामीन
के गोत्र में से गिदोनी का पुत्र अबीदान;
१२ दान के गोत्र में से अम्मीशद्दै का पुत्र
अहीएजेर; १३ आशेर के गोत्र में से
ओक्रान का पुत्र पगीएल; १४ गाद के
गोत्र में से दूएल का पुत्र एल्यासाप;
१५ नप्ताली के गोत्र मे से एनाम का पुत्र
अहीरा। १६ मण्डली में से जो पुरुष अपने
अपने पितरों के गोत्रो के प्रधान होकर
बुलाए गए वे ये ही है, और ये इस्राएलियों
के हज़ारो * मे मुख्य पुरुष थे। १७ और
जिन पुरुषो के नाम ऊपर लिखे हैं उनको
साथ लेकर, १८ मूसा और हारून ने दूसरे
महीने के पहिले दिन सारी मण्डली इकट्ठी
की, तब इस्राएलियों ने अपने अपने कुल
और अपने अपने पितरों के घराने के अनुसार
बीस वर्ष वा उस से अधिक अवस्थावालों के
नामों की गिनती करवाके अपनी अपनी
वंशावली लिखवाई; १९ जिस प्रकार
यहोवा ने मूसा को जो आज्ञा दी थी उसी के
अनुसार उस ने सीनै के जंगल में उनकी
गणना की ॥

२० और इस्राएल के पहिलौठे रूबेन के
वंश ने जितने पुरुष अपने कुल और अपने
पितरों के घराने के अनुसार बीस वर्ष वा
उस से अधिक अवस्था के थे और जो युद्ध
करने के योग्य थे, वे सब अपने अपने नाम से
गिने गए : २१ और रूबेन के गोत्र के गिने
हुए पुरुष साढ़े छियालीस हज़ार थे ॥

२२ और शिमोन के वंश के लोग जितने
पुरुष अपने कुलो और अपने पितरो के
घरानों के अनुसार बीस वर्ष वा उस मे
अधिक अवस्था के थे, और जो युद्ध करने
के योग्य थे वे सब अपने अपने नाम से गिने
गए : २३ और शिमोन के गोत्र के गिने
हुए पुरुष उनसठ हज़ार तीन सौ थे ॥

२४ और गाद के वंश के जितने पुरुष
अपने कुलों और अपने पितरो के घरानों के
अनुसार बीस वर्ष वा उस से अधिक अवस्था
के थे और जो युद्ध करन के योग्य थे, वे सब
अपने अपने नाम से गिने गए : २५ और
गाद के गोत्र के गिने हुए पुरुष पैंतालीस
सज़ार साढे छः सौ थे ॥

२६ और यहूदा के वंश के जितने पुरुष
अपने कुलो और अपने पितरों के घरानों के
अनुसार बीस वर्ष वा उस से अधिक अवस्था
के थे और जो युद्ध करने के योग्य थे, वे सब
अपने अपने नाम से गिने गए. २७ और
यहूदा के गोत्र के गिने हुए पुरुष चौहत्तर
हज़ार छः सौ थे ॥

२८ और इस्साकार के वंश के जितने
पुरुष अपने कुलों और अपने पितरों के
घरानो के अनुसार बीस वर्ष वा उस से
अधिक अवस्था के थे और जो युद्ध करने के
योग्य थे, वे सब अपने अपने नाम से गिने
गए : २९ और इस्साकार के गोत्र के गिने
हुए पुरुष चौवन हज़ार चार सौ थे ॥

३० और जबूलून के वंश के जितने पुरुष
अपने कुलो और अपने पितरों के घरानो के
अनुसार बीस वर्ष वा उस से अधिक अवस्था
के थे और जो युद्ध करने के योग्य थे, वे
सब अपने अपने नाम से गिने गए :
३१ और जबूलून के गोत्र के गिने हुए पुरुष
सत्तावन हज़ार चार सौ थे ॥

३२ और यूसुफ के वंश में से एप्रैम के
वंश के जितने पुरुष अपने कुलों और अपने
पितरो के घरानों के अनुसार बीस वर्ष वा
उस से अधिक अवस्था के थे और जो युद्ध

* वा कुलों।

करने के योग्य थे, वे सब अपने अपने नाम से
गिने गए : ३३ और एप्रैम गोत्र के गिने
हुए पुरुष साढे चालीस हज़ार थे ।।

३४ और मनश्शे के वंश के जितने पुरुष
अपने कुलों और अपने पितरों के घरानों के
अनुसार बीस वर्ष वा उस से अधिक अवस्था
के थे और जो युद्ध करने के योग्य थे, वे सब
अपने अपने नाम से गिने गए : ३५ और
मनश्शे के गोत्र के गिने हुए पुरुष बत्तीस
हजार दो सौ थे ।।

३६ और बिन्यामीन के वंश के जितने
पुरुष अपने कुलो और अपने पितरों के
घरानो के अनुसार बीस वर्ष वा उस से
अधिक अवस्था के थे और जो युद्ध करने के
योग्य थे, वे सब अपने अपने नाम से गिने
गए : ३७ और बिन्यामीन के गोत्र के गिने
हुए पुरुष पैंतीस हज़ार चार सौ थे ।।

३८ और दान के वंश के जितने पुरुष
अपने कुलो और अपने पितरो के घरानो के
अनुसार बीस वर्ष वा उस से अधिक अवस्था
के थे और जो युद्ध करने के योग्य थे, वे
सब अपने अपने नाम से गिने गए :
३९ और दान के गोत्र के गिने हुए पुरुष
बासठ हज़ार सात सौ थे ।।

४० और आशेर के वंश के जितने पुरुष
अपने कुलो और अपने पितरो के घरानो के
अनुसार बीस वर्ष वा उससे अधिक अवस्था
के थे और जो युद्ध करने के योग्य थे, वे सब
अपने अपने नाम से गिने गए : ४१ और
आशेर के गोत्र के गिने हुए पुरुष साढे
एकतालीस हज़ार थे ।।

४२ और नप्ताली के वंश के जितने पुरुष
अपने कुलों और अपने पितरों के घरानो के
अनुसार बीस वर्ष वा उस से अधिक अवस्था
के थे और जो युद्ध करने के योग्य थे, वे सब
अपने अपने नाम से गिने गए : ४३ और
नप्ताली के गोत्र के गिने हुए पुरुष तिरपन
हज़ार चार सौ थे ।।

४४ इस प्रकार मूसा और हारून और
इस्राएल के बारह प्रधानो ने, जो अपने अपने
पितरों के घराने के प्रधान थे, उन सभो को
गिन लिया और उनकी गिनती यही थी।
४५ सो जितने इस्राएली बीस वर्ष वा उस
से अधिक अवस्था के होने के कारण युद्ध
करने के योग्य थे वे अपने पितरो के घरानों
के अनुसार गिने गए, ४६ और वे सब गिने
हुए पुरुष मिलाकर छः लाख तीन हज़ार साढ़े
पाच सौ थे ।।

४७ इन में लेवीय अपने पितरो के गोत्र
के अनुसार नही गिने गए। ४८ क्योंकि
यहोवा ने मूसा से कहा था, ४९ कि लेवीय
गोत्र की गिनती इस्राएलियों के संग न
करना; ५० परन्तु तू लेवियो को साक्षी
के तम्बू पर, और उसके कुल सामान पर,
निदान जो कुछ उस से सम्बन्ध रखता है
उस पर अधिकारी नियुक्त करना; और कुल
सामान सहित निवास को वे ही उठाया करें,
और वे ही उस में सेवा टहल भी किया करें,
और तम्बू के आसपास वे ही अपने डेरे डाला
करे। ५१ और जब जब निवास का कूच
हो तब तब लेवीय उसको गिरा दें, और
जब जब निवास को खड़ा करना हो तब
तब लेवीय उसको खड़ा किया करें; और
यदि कोई दूसरा समीप आए तो वह मार
डाला जाए। ५२ और इस्राएली अपना
अपना डेरा अपनी अपनी छावनी में और
अपने अपने झण्डे के पास खडा किया करें;
५३ पर लेवीय अपने डेरे साक्षी के तम्बू ही
की चारो ओर खड़े किया करें, कही ऐसा न
हो कि इस्राएलियों की मण्डली पर कोप
भड़के; और लेवीय साक्षी के तम्बू की रक्षा
किया करें। ५४ जो आज्ञाएं यहोवा ने

मूसा को दी थीं इस्राएलियों ने उन्हीं के
अनुसार किया ।।

( इस्राएलियों की छावनी का क्रम )

२ फिर यहोवा ने मूसा और हारून से
कहा, २ इस्राएली मिलापवाले तम्बू
की चारों ओर और उसके साम्हने अपने
अपने झण्डे और अपने अपने पितरों के
घराने के निशान के समीप अपने डेरे खड़े
करें। ३ और जो अपने पूर्व दिशा की ओर
जहां सूर्योदय होता है अपने अपने दलों के
अनुसार डेरे खड़े किया करें वे ही यहूदा की
छावनीवाले झण्डे के लोग होंगे, और उनका
प्रधान अम्मीनादाब का पुत्र नहशोन होगा,
४ और उनके दल के गिने हुए पुरुष
चौहत्तर हज़ार छः सौ हैं। ५ उनके समीप
जो डेरे खड़े किया करें वे इस्साकार के गोत्र
के हों, और उनका प्रधान सूआर का पुत्र
नतनेल होगा, ६ और उनके दल के गिने
हुए पुरुष चौवन हज़ार चार सौ हैं।
७ इनके पास जबूलून के गोत्रवाले रहेंगे,
और उनका प्रधान हेलोन का पुत्र एलीआब
होगा, ८ और उनके दल के गिने हुए
पुरुष सत्तावन हज़ार चार सौ हैं। ९ इस
रीति से यहूदा की छावनी में जितने अपने
अपने दलों के अनुसार गिने गए वे सब
मिलकर एक लाख छियासी हज़ार चार
सौ हैं। पहिले ये ही कूच किया करें ।।

१० दक्खिन अलग पर रूबेन की छावनी
के झण्डे के लोग अपने अपने दलों के
अनुसार रहें, और उनका प्रधान शदेऊर का
पुत्र एलीसूर होगा, ११ और उनके दल
के गिने हुए पुरुष साढ़े छियालीस हज़ार हैं।
१२ उनके पास जो डेरे खड़े किया करें वे
शिमोन के गोत्र के होंगे, और उनका
प्रधान सूरीशद्दै का पुत्र शलूमीएल होगा,
१३ और उनके दल के गिने हुए पुरुष
उनसठ हज़ार तीन सौ हैं। १४ फिर गाद
के गोत्र के रहें, और उनका प्रधान रूएल
का पुत्र एल्यासाप होगा, १५ और उनके
दल के गिने हुए पुरुष पैंतालीस हज़ार साढ़े
छ सौ हैं। १६ रूबेन की छावनी मे जितने
अपने अपने दलो के अनुसार गिने गए वे सब
मिलकर डेढ लाख एक हज़ार साढे चार सौ
हैं। दूसरा कूच इनका हो ।।

१७ उनके पीछे और सब छावनियो के
बीचोबीच लेवियो की छावनी समेत मिलाप-
वाले तम्बू का कूच हुआ करे, जिस क्रम से
वे डेरे खड़े करे उसी क्रम से वे अपने अपने
स्थान पर अपने अपने झण्डे के पास पास
चले ।।

१८ पच्छिम अलग पर एप्रैम की छावनी
के झण्डे के लोग अपने अपने दलो के
अनुसार रहे, और उनका प्रधान अम्मीहूद
का पुत्र एलीशामा होगा, १९ और उनके
दल के गिने हुए पुरुष साढे चालीस हज़ार हैं।
२० उनके समीप मनश्शे के गोत्र के रहें,
और उनका प्रधान पदासूर का पुत्र
गम्लीएल होगा, २१ और उनके दल के
गिने हुए पुरुष बत्तीस हज़ार दो सौ हैं।
२२ फिर बिन्यामीन के गोत्र के रहे, और
उनका प्रधान गिदोनी का पुत्र अबीदान
होगा, २३ और उनके दल के गिने हुए
पुरुष पैंतीस हज़ार चार सौ हैं। २४ एप्रैम
की छावनी में जितने अपने अपने दलों के
अनुसार गिने गए वे सब मिलकर एक लाख
आठ हज़ार एक सौ पुरुष हैं। तीसरा कूच
इनका हो ।।

२५ उत्तर अलंग पर दान की छावनी के
झण्डे के लोग अपने अपने दलों के अनुसार
रहें, और उनका प्रधान अम्मीशद्दै का पुत्र
अहीएजेर होगा, २६ और उनके दल के

गिने हुए पुरुष बासठ हज़ार सात सौ है।
२७ और उनके पास जो डेरे खडे करे वे
आशेर के गोत्र के रहे, और उनका प्रधान
ओक्रान का पुत्र पगीएल होगा, २८ और
उनके दल के गिने हुए पुरुष साढे इकतालीस
हजार है। २९ फिर नप्ताली के गोत्र के
रहे, और उनका प्रधान एनान का पुत्र
अहीरा होगा, ३० और उनके दल के
गिने हुए पुरुष तिरपन हजार चार सौ है।
३१ और दान की छावनी मे जितने गिने
गए वे सब मिलकर डेढ लाख सात हजार छ
सौ हैं। ये अपने अपने झण्डे के पास पास
होकर सब से पीछे कूच करे॥

३२ इस्राएलियो मे से जो अपने अपने
पितरो के घराने के अनुसार गिने गए वे ये
ही है, और सब छावनियो के जितने पुरुष
अपने अपने दलो के अनुसार गिने गए वे
सब मिलकर छ लाख तीन हजार साढे
पाच सौ थे। ३३ परन्तु यहोवा ने मूसा को
जो आज्ञा दी थी उसके अनुसार लेवीय तो
इस्राएलियो मे गिने नही गए। ३४ और
जो जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को दी थी
इस्राएली उन आज्ञाओ के अनुसार अपने
अपने कुल और अपने अपने पितरो के घरानो
के अनुसार, अपने अपने झण्डे के पास डेरे
खडे करते और कूच भी करते थे॥

(पहिलौठों की सन्ती लेवियों का यहोवा से अलग किया जाना)

३ जिस समय यहोवा ने सीनै पर्वत के
पास मूसा से बाते की उस समय
हारून और मूसा की यह वशावली थी।
२ हारून के पुत्रो के नाम ये है : नादाब जो
उसका जेठा था, और अबीहू, एलीआज़ार
और ईतामार; ३ हारून के पुत्र, जो
अभिषिक्त याजक थे, और उनका सस्कार
याजक का काम करने के लिये हुआ था
उनके नाम ये ही है। ४ नादाब और
अबीहू जिस समय सीनै के जगल मे यहोवा
के सम्मुख ऊपरी आग ले गए उसी समय
यहोवा के साम्हने मर गए थे; और वे पुत्रहीन
भी थे। एलीआजार और ईतामार अपने
पिता हारून के साम्हने याजक का काम
करते रहे॥

५ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
६ लेवी गोत्रवालो को समीप ले आकर
हारून याजक के साम्हने खडा कर, कि वे
उसकी सेवा टहल करे। ७ और जो कुछ
उसकी ओर से और सारी मण्डली की
ओर से उन्हे सौपा जाए उसकी रक्षा वे
मिलापवाले तम्बू के साम्हने करे, इस प्रकार
वे तम्बू की सेवा करे, ८ वे मिलापवाले
तम्बू के कुल सामान की और इस्राएलियो
की सौपी हुई वस्तुओ की भी रक्षा करे, इस
प्रकार वे तम्बू की सेवा करे। ९ और तू
लेवियो को हारून और उसके पुत्रो को सौप
दे, और वे इस्राएलियो की ओर से हारून
को सम्पूर्ण रीति से अर्पण किए हुए हो।
१० और हारून और उसके पुत्रो को याजक
के पद पर नियुक्त कर, और वे अपने याजक-
पद की रक्षा किया करे; और यदि अन्य
मनुष्य समीप आए, तो वह मार डाला जाए॥
११ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
१२ सुन इस्राएली स्त्रियो के सब पहिलौठों
की सन्ती मै इस्राएलियो मे से लेवियो को
ले लेता हू; सो लेवीय मेरे ही हो। १३ सब
पहिलौठे मेरे है, क्योकि जिस दिन मैं ने
मिस्र देश मे के सब पहिलौठो को मारा,
उसी दिन मै ने क्या मनुष्य क्या पशु
इस्राएलियो के सब पहिलौठो को अपने लिये
पवित्र ठहराया; इसलिये वे मेरे ही
ठहरेगे; मै यहोवा हू॥

१४ फिर यहोवा ने सीनै के जंगल में
मूसा से कहा, १५ लेवियों में से जितने
पुरुष एक महीने वा उस से अधिक अवस्था
के हों उनको उनके पितरों के घरानों और
उनके कुलों के अनुसार गिन ले। १६ यह
आज्ञा पाकर मूसा ने यहोवा के कहे के
अनुसार उनको गिन लिया। १७ लेवी के
पुत्रों के नाम ये हैं, अर्थात् गेर्शोन, कहात,
और मरारी। १८ और गेर्शोन के पुत्र
जिन से उसके कुल चले उनके नाम ये है,
अर्थात् लिब्नी और शिमी। १९ कहात के
पुत्र जिन से उसके कुल चले ये हैं, अर्थात्
अम्राम, यिसहार, हेब्रोन, और उज्जीएल।
२० और मरारी के पुत्र जिन से उनके
कुल चले ये हैं, अर्थात् महली और मूशी।
ये लेवियों के कुल अपने पितरो के घरानों के
अनुसार हैं॥

२१ गेर्शोन से लिब्नियों और शिमियों
के कुल चले; गेर्शोनवंशियों के कुल ये ही है।
२२ इन में से जितने पुरुषों की अवस्था एक
महीने की वा उस से अधिक थी, उन सभों
की गिनती साढ़े सात हज़ार थी।
२३ गेर्शोनवाले कुल निवास के पीछे
पच्छिम की ओर अपने डेरे डाला करें;
२४ और गेर्शोनियों के मूलपुरुष से घराने
का प्रधान लाएल का पुत्र एल्यासाप हो।
२५ और मिलापवाले तम्बू की जो वस्तुए
गेर्शोनवंशियों को सौंपी जाएं वे ये हों,
अर्थात् निवास और तम्बू, और उसका
ओहार, और मिलापवाले तम्बू के द्वार का
पर्दा, २६ और जो आंगन निवास और
वेदी की चारों ओर है उसके पर्दे, और उसके
द्वार का पर्दा, और सब डोरियां जो उस में
काम आती हैं॥

२७ फिर कहात से अम्रामियो, यिस-
हारियों, हेब्रोनियों, और उज्जीएलियों के
कुल चले; कहातियों के कुल ये ही हैं।
२८ उन में से जितने पुरुषों की अवस्था एक
महीने की वा उस से अधिक थी उनकी
गिनती आठ हज़ार छः सौ थी। वे
पवित्र स्थान की रक्षा के उत्तरदायित्व थे।
२९ कहातियों के कुल निवास की उस
अलंग पर अपने डेरे डाला करें जो दक्खिन
की ओर है; ३० और कहातवाले कुलों से
मूलपुरुष के घराने का प्रधान उज्जीएल का
पुत्र एलीसापान हो। ३१ और जो वस्तुएं
उनको सौंपी जाए वे सन्दूक, मेज़, दीवट,
वेदियां, और पवित्रस्थान का वह सामान
जिस से सेवा टहल होती है, और पर्दा;
निदान पवित्रस्थान में काम में आनेवाला
सारा सामान हो। ३२ और लेवियों के
प्रधानों का प्रधान हारून याजक का पुत्र
एलीआज़ार हो, और जो लोग पवित्रस्थान
की सौंपी हुई वस्तुओं की रक्षा करेंगे उन पर
वही मुखिया ठहरे॥

३३ फिर मरारी से महलियों और
मूशियों के कुल चले; मरारी के कुल ये ही
हैं। ३४ इन मे से जितने पुरुषो की अवस्था
एक महीने की वा उस से अधिक थी उन
सभों की गिनती छ. हज़ार दो सौ थी।
३५ और मरारी के कुलों के मूलपुरुष के
घराने का प्रधान अबीहैल का पुत्र सूरीएल
हो; ये लोग निवास के उत्तर की ओर अपने
डेरे खड़े करें। ३६ और जो वस्तुएं मरारी-
वंशियों को सौंपी जाएं, कि वे उनकी रक्षा
करें, वे निवास के तख़्ते, बेंड़े, खम्भे, कुर्सियां,
और सारा सामान; निदान जो कुछ उसके
बरतने में काम आए; ३७ और चारों ओर
के आंगन के खम्भे, और उनकी कुर्सियां,
खूंटे और डोरियां हों। ३८ और जो
मिलापवाले तम्बू के साम्हने, अर्थात् निवास
के साम्हने, पूरब की ओर जहां से सूर्योदय

होता है, अपने डेरे डाला करे, वे मूसा और
हारून और उसके पुत्रो के डेरे हो, और
पवित्रस्थान की रखवाली इस्राएलियो के
बदले वे ही किया करे, और दूसरा जो कोई
उसके समीप आए वह मार डाला जाए।
३९ यहोवा की इस आज्ञा को पाकर एक
महीने की वा उस से अधिक अवस्थावाले
जितने लेवीय पुरुषो को मूसा और हारून ने
उनके कुलो के अनुसार गिन लिया, वे सब
के सब बाईस हज़ार थे ॥

४० फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
इस्राएलियो के जितने पहिलौठे पुरुषो की
अवस्था एक महीने की वा उस से अधिक
है, उन सभो को नाम ले लेकर गिन ले।
४१ और मेरे लिये इस्राएलियो के सब
पहिलौठो की सन्ती लेवियो को, और
इस्राएलियो के पशुओ के सब पहिलौठो की
सन्ती लेवियो के पशुओ को ले, मै यहोवा
हू। ४२ यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार
मूसा ने इस्राएलियो के सब पहिलौठो को
गिन लिया। ४३ और सब पहिलौठे पुरुष
जिनकी अवस्था एक महीने की वा उस से
अधिक थी, उनके नामो की गिनती बाईस
हज़ार दो सौ तिहत्तर थी ॥

४४ तब यहोवा ने मूसा से कहा,
४५ इस्राएलियो के सब पहिलौठो की सन्ती
लेवियो को, और उनके पशुओ की सन्ती
लेवियो के पशुओ को ले, और लेवीय
मेरे ही हो, मै यहोवा हू। ४६ और
इस्राएलियो के पहिलौठो मे से जो दो सौ
तिहत्तर गिनती मे लेवियो से अधिक है,
उनके छुडाने के लिये, ४७ पुरुष पीछे पाच
शेकेल ले, वे पवित्रस्थान के शेकेल के
हिसाब से हो, अर्थात् बीस गेरा का शेकेल
हो। ४८ और जो रुपया उन अधिक
पहिलौठो की छुडौती का होगा उसे हारून
और उसके पुत्रो को दे देना। ४९ और जो
इस्राएली पहिलौठे लेवियो के द्वारा छुडाए
हुओ से अधिक थे उनके हाथ से मूसा ने
छुडौती का रुपया लिया। ५० और एक
हज़ार तीन सौ पैसठ शेकेल रुपया पवित्र-
स्थान के शेकेल के हिसाब से वसूल हुआ।
५१ और यहोवा की आज्ञा के अनुसार
मूसा ने छुडाए हुओ का रुपया हारून और
उसके पुत्रो को दे दिया ॥

( लेवियो के कर्त्तव्य कर्म )

४ फिर यहोवा ने मूसा और हारून से
कहा, २ लेवियो मे से कहातियो की,
उनके कुलो और पितरो के घरानो के
अनुसार, गिनती करो, ३ अर्थात् तीस
वर्ष से लेकर पचास वर्ष तक की अवस्था-
वालो की सेना मे, जितने मिलापवाले तम्बू
मे कामकाज करने को भरती है। ४ और
मिलापवाले तम्बू मे परमपवित्र वस्तुओ के
विषय कहातियो का यह काम होगा,
५ अर्थात् जब जब छावनी का कूच हो तब
तब हारून और उसके पुत्र भीतर आकर,
बीचवाले पर्दे को उतार के उस से साक्षीपत्र
के सन्दूक को ढाप दे, ६ तब वे उस पर
सूइसो की खालो का ओहार डाले, और
इसके ऊपर सम्पूर्ण नीले रग का कपडा
डाले, और सन्दूक मे डण्डो को लगाए।
७ फिर भेटवाली रोटी की मेज़ पर
नीला कपडा बिछाकर उस पर परातो,
धूपदानो, करवो, और उडेलने के कटोरो
को रखे, और नित्य की रोटी भी उस
पर हो; ८ तब वे उन पर लाल रग का
कपडा बिछाकर उसको सूइसो की खालो
के ओहार से ढापे, और मेज़ के डण्डो को
लगा दे। ९ फिर वे नीले रग का कपडा
लेकर दीपको, गुलतराशो, और गुलदानो

समेत उजियाला देनेवाले दीवट को, और
उसके सब तेल के पात्रों को जिन से उसकी
सेवा टहल होती है ढापे; १० तब वे सारे
सामान समेत दीवट को सूइसो की खालो के
ओहार के भीतर रखकर डण्डे पर धर दें।
११ फिर वे सोने की वेदी पर एक नीला
कपड़ा बिछाकर उसको सूइसो की खालो
के ओहार से ढापे, और उसके डण्डो को
लगा दे; १२ तब वे सेवा टहल के सारे
सामान को लेकर, जिस से पवित्रस्थान में
सेवा टहल होती है, नीले कपड़े के भीतर
रखकर सूइसों की खालो के ओहार से ढांपे,
और डण्डे पर धर दे। १३ फिर वे वेदी
पर से सब राख उठाकर वेदी पर बैंजनी रग
का कपड़ा बिछाए; १४ तब जिस सामान
से वेदी पर की सेवा टहल होती है वह सब,
अर्थात् उसके करछे, काटे, फावडिया, और
कटोरे आदि, वेदी का सारा सामान उस पर
रखें; और उसके ऊपर सूइसो की खालो का
ओहार बिछाकर वेदी मे डण्डों को लगाए।
१५ और जब हारून और उसके पुत्र छावनी
के कूच के समय पवित्रस्थान और उमके सारे
सामान को ढाप चुके, तब उसके बाद कहाती
उसके उठाने के लिये आएं, पर किसी
पवित्र वस्तु को न छूए, कही ऐसा न हो कि
मर जाए। कहातियो के उठाने के लिये
मिलापवाले तम्बू की ये ही वस्तुएं हैं।
१६ और जो वस्तुए हारून याजक के पुत्र
एलीजार को रक्षा के लिये सौंपी जाए वे
ये हैं, अर्थात् उजियाला देने के लिये तेल,
और सुगन्धित धूप, और नित्य अन्नबलि,
और अभिषेक का तेल, और सारे निवास,
और उस मे की सब वस्तुएं, और पवित्रस्थान
और उसके कुल समान॥

१७ फिर यहोवा ने मूसा और हारून से
कहा, १८ कहातियो के कुलो के गोत्रियो
को लेवियों में से नाश न होने देना;
१९ उनके साथ ऐसा करो, कि जब वे
परमपवित्र वस्तुओ के समीप आएं तब न
मरे परन्तु जीवित रहे; अर्थात् हारून और
उसके पुत्र भीतर आकर एक एक के लिये
उसकी सेवकाई और उसका भार ठहरा दे,
२० और वे पवित्र वस्तुओ के देखने को
क्षण भर के लिये भी भीतर आने न पाएं,
कही ऐसा न हो कि मर जाए॥

२१ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२२ गेर्शोनियो की भी गिनती उनके पितरो
के घरानो और कुलो के अनुसार कर;
२३ तीस वर्ष से लेकर पचास वर्ष तक की
अवस्थावाले, जितने मिलापवाले तम्बू मे
सेवा करने को सेना में भरती हो उन सभो
को गिन ले। २४ सेवा करने और भार
उठाने मे गेर्शोनियो के कुलवालो की यह
सेवकाई हो; २५ अर्थात् वे निवास के पटो,
और मिलापवाले तम्बू और उसके ओहार,
और इसके ऊपरवाले सूइसो की खालो के
ओहार, और मिलापवाले तम्बू के द्वार के
पर्दे, २६ और निवास, और वेदी की चारो
ओर के आगन के पर्दो, और आगन के द्वार
के पर्दे, और उनकी डोरियो, और उन मे
बरतने के सारे सामान, इन सभो को वे
उठाया करे; और इन वस्तुओ से जितना
काम होता है वह सब भी उनकी सेवकाई मे
आए। २७ और गेर्शोनियो के वश की
सारी सेवकाई हारून और उसके पुत्रो के
कहने से हुआ करे, अर्थात् जो कुछ उनको
उठाना, और जो जो सेवकाई उनको करनी
हो, उनका सारा भार तुम ही उन्हे सौपा
करो। २८ मिलापवाले तम्बू मे गेर्शोनियो
के कुलों की यही सेवकाई ठहरे; और उन
पर हारून याजक का पुत्र ईतामार अधिकार
रखे॥

२९ फिर मरारियों को भी तू उनके
कुलों और पितरों के घरानों के अनुसार गिन
ले; ३० तीस वर्ष से लेकर पचास वर्ष तक
की अवस्थावाले, जितने मिलापवाले तम्बू की
सेवा करने को सेना मे भरती हों, उन सभों
को गिन ले। ३१ और मिलापवाले तम्बू
मे की जिन वस्तुओं के उठाने की सेवकाई
उनको मिले वे ये हों, अर्थात् निवास के
तख्ते, बेड़े, खम्भे, और कुर्सिया, ३२ और
चारों ओर के आगन के खम्भे, और इनकी
कुर्सियां, खूटे, डोरियां, और भांति भांति के
बरतने का सारा सामान; और जो जो
सामान ढोने के लिये उनको सौपा जाए
उस मे से एक एक वस्तु का नाम लेकर तुम
गिन दो। ३३ मरारियों के कुलो की सारी
सेवकाई जो उन्हे मिलापवाले तम्बू के विषय
करनी होगी वह यही है; वह हारून याजक
के पुत्र ईतामार के अधिकार में रहे।।

३४ तब मूसा और हारून और मण्डली
के प्रधानो ने कहातियों के वंश को, उनके
कुलो और पितरो के घरानो के अनुसार,
३५ तीस वर्ष से लेकर पचास वर्ष की
अवस्था के, जितने मिलापवाले तम्बू की
सेवकाई करने को सेना मे भरती हुए थे, उन
सभों को गिन लिया; ३६ और जो अपने
अपने कुल के अनुसार गिने गए वे दो हज़ार
साढ़े सात सौ थे। ३७ कहातियो के कुलों
में से जितने मिलापवाले तम्बू में सेवा करने
वाले गिने गए वे इतने ही थे; जो आज्ञा
यहोवा ने मूसा के द्वारा दी थी उसी के
अनुसार मूसा और हारून ने इनको गिन
लिया।।

३८ और गेर्शोनियों में से जो अपने कुलों
और पितरों के घरानों के अनुसार गिने गए,
३९ अर्थात् तीस वर्ष से लेकर पचास वर्ष
तक की अवस्था के, जो मिलापवाले तम्बू
की सेवकाई करने को सेना में भरती हुए
थे, ४० उनकी गिनती उनके कुलों और
पितरों के घरानों के अनुसार दो हज़ार छः
सौ तीस थी। ४१ गेर्शोनियों के कुलों में से
जितने मिलापवाले तम्बू में सेवा करनेवाले
गिने गए वे इतने ही थे; यहोवा की आज्ञा
के अनुसार मूसा और हारून ने इनको गिन
लिया।।

४२ फिर मरारियो के कुलों में से जो
अपने कुलो और पितरो के घरानों के
अनुसार गिने गए, ४३ अर्थात् तीस वर्ष से
लेकर पचास वर्ष तक की अवस्था के, जो
मिलापवाले तम्बू की सेवकाई करने को
सेना में भरती हुए थे, ४४ उनकी गिनती
उनके कुलों के अनुसार तीन हज़ार दो सौ
थी। ४५ मरारियो के कुलो मे से जिनको
मूसा और हारून ने, यहोवा की उस आज्ञा
के अनुसार जो मूसा के द्वारा मिली थी,
गिन लिया वे इतने ही थे।।

४६ लेवियों मे से जिनको मूसा और
हारून और इस्राएली प्रधानो ने उनके कुलो
और पितरों के घरानों के अनुसार गिन
लिया, ४७ अर्थात् तीस वर्ष से लेकर पचास
वर्ष तक की अवस्थावाले, जितने मिलापवाले
तम्बू की सेवकाई करने और बोझ उठाने
का काम करने को हाज़िर होने वाले थे,
४८ उन सभों की गिनती आठ हज़ार पांच
सौ अस्सी थी। ४९ ये अपनी अपनी सेवा
और बोझ ढोने के अनुसार यहोवा के कहने
पर गए। जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को दी
थी उसी के अनुसार वे गिने गए।।

(कोढ़ी आदि अशुद्ध लोगों का बाहर कर
दिया जाना)

५ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियों को आज्ञा दे, कि वे

सब कोढ़ियों को, और जितनों के प्रमेह हो,
और जितने लोथ के कारण अशुद्ध हों, उन
सभों को छावनी से निकाल दें; ३ ऐसों
को चाहे पुरुष हो चाहे स्त्री छावनी से
निकालकर बाहर कर दें, कही ऐसा न हो
कि तुम्हारी छावनी, जिसके बीच मैं निवास
करता हूं, उनके कारण अशुद्ध हो जाए।
४ और इस्राएलियो ने वैसा ही किया,
अर्थात् ऐसे लोगो को छावनी से निकालकर
बाहर कर दिया; जैसा यहोवा ने मूसा से
कहा था इस्राएलियों ने वैसा ही किया॥

( दोषों की हानि भरने की विधि )

५ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
६ इस्राएलियो से कह, कि जब कोई पुरुष
वा स्त्री कोई ऐसा पाप करके जो लोग किया
करते हैं यहोवा का विश्वासघात करे, और
वह प्राणी दोषी हो, ७ तब वह अपना
किया हुआ पाप मान ले; और पूरे मूल मे
पांचवां अंश बढ़ाकर अपने दोष के बदले
में उसी को दे, जिसके विषय दोषी हुआ हो।
८ परन्तु यदि उस मनुष्य का कोई कुटुम्बी
न हो जिसे दोष का बदला भर दिया जाए,
तो उस दोष का जो बदला यहोवा को भर
दिया जाए वह याजक का हो, और वह उस
प्रायश्चित्तवाले मेढ़े से अधिक हो जिस से
उसके लिये प्रायश्चित्त किया जाए।
९ और जितनी पवित्र की हुई वस्तुएं
इस्राएली उठाइ हुई भेंट करके याजक के
पास लाएं, वे उसी की हों; १० सब
मनुष्यों की पवित्र की हुई वस्तुए उसी की
ठहरें; कोई जो कुछ याजक को दे वह
उसका ठहरे॥

( पति के अपनी स्त्री पर जलने की व्यवस्था )

११ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
१२ इस्राएलियों से कह, कि यदि किसी
मनुष्य की स्त्री कुचाल चलकर * उसका
विश्वासघात करे, १३ और कोई पुरुष
उसके साथ कुकर्म करे, परन्तु यह बात उसके
पति से छिपी हो और खुली न हो, और वह
अशुद्ध हो गई, परन्तु न तो उसके विरुद्ध
कोई साक्षी हो, और न वह कुकर्म करते
पकड़ी गई हो; १४ और उसके पति के मन
मे जलन उत्पन्न हो, अर्थात् वह अपने स्त्री
पर जलने लगे और वह अशुद्ध हुई हो; वा
उसके मन में जलन उत्पन्न हो, अर्थात् वह
अपनी स्त्री पर जलने लगे परन्तु वह अशुद्ध
न हुई हो; १५ तो वह पुरुष अपनी स्त्री को
याजक के पास ले जाए, और उसके लिये
एपा का दसवा अंश जव का मैदा चढावा
करके ले आए; परन्तु उस पर तेल न डाले,
न लोबान रखे, क्योंकि वह जलनवाला और
स्मरण दिलानेवाला, अर्थात् अधर्म का
स्मरण करानेवाला अन्नबलि होगा।
१६ तब याजक उस स्त्री को समीप ले
जाकर यहोवा के साम्हने खड़ी करे;
१७ और याजक मिट्टी के पात्र में पवित्र
जल ले, और निवासस्थान की भूमि पर की
धूलि में से कुछ लेकर उस जल में डाल दे।
१८ तब याजक उस स्त्री को यहोवा के
साम्हने खडी करके उसके सिर के बाल
बिखराए, और स्मरण दिलानेवाले अन्नबलि
को जो जलनवाला है उसके हाथों पर धर
दे। और अपने हाथ में याजक कड़वा जल
लिये रहे जो शाप लगाने का कारण होगा।
१९ तब याजक स्त्री को शपथ धरवाकर
कहे, कि यदि किसी पुरुष ने तुझ से कुकर्म
न किया हो, और तू पति को छोड़ दूसरे की
ओर फिरके अशुद्ध न हो गई हो, तो तू इस
कड़वे जल के गुण से जो शाप का कारण

* मूल में—हटके।

होता है बची रहे। २० पर यदि तू अपने
पति को छोड दूसरे की ओर फिरके अशुद्ध
हुई हो, और तेरे पति को छोड किसी दूसरे
पुरुष ने तुझ से प्रसग किया हो, २१ (और
याजक उसे शाप देनेवाली शपथ धराकर
कहे,) यहोवा तेरी जाघ सड़ाए और तेरा पेट
फुलाए, और लोग तेरा नाम लेकर शाप
और धिक्कार* दिया करे; २२ अर्थात्
वह जल जो शाप का कारण होता है तेरी
अतडियो मे जाकर तेरे पेट को फुलाए,
और तेरी जाघ को सडा दे। तब वह स्त्री
कहे, आमीन, आमीन। २३ तब याजक
शाप के ये शब्द पुस्तक में लिखकर उस कड़वे
जल से मिटाके, २४ उस स्त्री को वह
कड़वा जल पिलाए जो शाप का कारण
होता है, और वह जल जो शाप का कारण
होगा उस स्त्री के पेट में जाकर कड़वा हो
जाएगा। २५ और याजक स्त्री के हाथ मे
से जलनवाले अन्नबलि को लेकर यहोवा के
आगे हिलाकर वेदी के समीप पहुचाए;
२६ और याजक उस अन्नबलि मे से उसका
स्मरण दिलानेवाला भाग, अर्थात् मुट्ठी भर
लेकर वेदी पर जलाए, और उसके बाद स्त्री
को वह जल पिलाए। २७ और जब वह
उसे वह जल पिला चुके, तब यदि वह अशुद्ध
हुई हो और अपने पति का विश्वासघात
किया हो, तो वह जल जो शाप का कारण
होता है उस स्त्री के पेट मे जाकर कड़आ
हो जाएगा, और उसका पेट फूलेगा, और
उसकी जांघ सड जाएगी, और उस स्त्री का
नाम उसके लोगो के बीच स्रापित होगा।
२८ पर यदि वह स्त्री अशुद्ध न हुई हो
और शुद्ध ही हो, तो वह निर्दोष ठहरेगी
और गर्भिणी हो सकेगी। २९ जलन की

* मूल में—किरिया।

व्यवस्था यही है, चाहे कोई स्त्री अपने पति
को छोड़ दूसरे की ओर फिरके अशुद्ध हो,
३० चाहे पुरुष के मन में जलन उत्पन्न हो
और वह अपनी स्त्री पर जलने लगे; तो वह
उसको यहोवा के सम्मुख खड़ी कर दे, और
याजक उस पर यह सारी व्यवस्था पूरी करे।
३१ तब पुरुष अधर्म से बचा रहेगा, और
स्त्री अपने अधर्म का बोझ आप उठाएगी॥

(नाज़ीरों की व्यवस्था)

६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियों से कह, कि जब कोई
पुरुष वा स्त्री नाज़ीर* की मन्नत, अर्थात्
अपने को यहोवा के लिये न्यारा करने की
विशेष मन्नत माने, ३ तब वह दाखमधु
आदि मदिरा से न्यारा रहे; वह न दाखमधु
का, न और मदिरा का सिरका पीए, और न
दाख का कुछ रस भी पीए, वरन दाख न
खाए, चाहे हरी हो चाहे सूखी। ४ जितने
दिन वह न्यारा रहे उतने दिन तक वह
बीज से ले छिलके तक, जो कुछ दाखलता से
उत्पन्न होता है, उस मे से कुछ न खाए।
५ फिर जितने दिन उस ने न्यारे रहने की
मन्नत मानी हो उतने दिन तक वह अपने
सिर पर छुरा न फिराए; और जब तक वे
दिन पूरे न हो जिन मे वह यहोवा के लिये
न्यारा रहे तब तक वह पवित्र ठहरेगा, और
अपने सिर के बालो को बढ़ाए रहे।
६ जितने दिन वह यहोवा के लिये न्यारा
रहे उतने दिन तक किसी लोथ के पास न
जाए। ७ चाहे उसका पिता, वा माता, वा
भाई, वा बहिन भी मरे, तौभी वह उनके
कारण अशुद्ध न हो; क्योंकि अपने परमेश्वर
के लिये न्यारे रहने का चिन्ह† उसके सिर

* अर्थात् न्यारा किया हुआ।
† वा उसके परमेश्वर का मुकुट।

पर होगा। ८ अपने न्यारे रहने के सारे
दिनों में वह यहोवा के लिये पवित्र ठहरा
रहे। ९ और यदि कोई उसके पास अचानक
*मर जाए, और उसके न्यारे रहने का जो*
चिन्ह * उसके सिर पर होगा वह अशुद्ध हो
जाए, तो वह शुद्ध होने के दिन, अर्थात्
सातवें दिन अपना सिर मुड़ाए। १० और
आठवें दिन वह दो पंडुक वा कबूतरी के दो
बच्चे मिलापवाले तम्बू के द्वार पर याजक के
पास ले जाए, ११ और याजक एक को
पापबलि, और दूसरे को होमबलि करके
उसके लिये प्रायश्चित्त करे, क्योंकि वह
लोथ के कारण पापी ठहरा है। और याजक
उसी दिन उसका सिर फिर पवित्र करे,
१२ और वह अपने न्यारे रहने के दिनो को
फिर यहोवा के लिये न्यारे ठहराए, और
एक वर्ष का एक भेड़ का बच्चा दोषबलि
करके ले आए; और जो दिन इस से पहिले
बीत गए हो वे व्यर्थ गिने जाए, क्योंकि
उसके न्यारे रहने का चिन्ह † अशुद्ध हो
गया॥

१३ फिर जब नाज़ीर के न्यारे रहने के
दिन पूरे हों, उस समय के लिये उसकी यह
व्यवस्था है; अर्थात् वह मिलापवाले तम्बू
के द्वार पर पहुंचाया जाए, १४ और वह
यहोवा के लिये होमबलि करके एक वर्ष का
एक निर्दोष भेड़ का बच्चा पापबलि करके,
और एक वर्ष की एक निर्दोष भेड़ की बच्ची,
और मेलबलि के लिये एक निर्दोष मेढा,
१५ और अख़मीरी रोटियों की एक
टोकरी, अर्थात् तेल से सने हुए मैदे के फुलके,
और तेल से चुपड़ी हुई अख़मीरी पपड़ियां,
और उन बलियों के अन्नबलि और अर्घ;
ये सब चढ़ावे समीप ले जाए। १६ इन

* वा उसका जो मुकुट।
† वा उसका मुकुट।

सब को याजक यहोवा के साम्हने पहुंचाकर
उसके पापबलि और होमबलि को चढाए
१७ और अख़मीरी रोटी की टोकरी समेत
*मेढे को यहोवा के लिये मेलबलि करके, और*
उस मेलबलि के अन्नबलि और अर्घ को भी
चढाए। १८ तब नाज़ीर अपने न्यारे रहने
के चिन्हवाले सिर को मिलापवाले तम्बू के
द्वार पर मुण्डाकर अपने बालो को उस आग
पर डाल दे जो मेलबलि के नीचे होगी।
१९ फिर जब नाजीर अपने न्यारे रहने के
चिन्हवाले * मिर को मुण्डा चुके तब याजक
मेढे का पकाया हुआ कन्धा, और टोकरी मे
से एक अख़मीरी रोटी, और एक अख़मीरी
पपडी लेकर नाज़ीर के हाथों पर धर दे,
२० और याजक इनको हिलाने की भेंट
करके यहोवा के साम्हने हिलाए, हिलाई
हुई छाती और उठाई हुई जांघ समेत ये
भी याजक के लिये पवित्र ठहरे; इसके
बाद वह नाज़ीर दाखमधु पी सकेगा।
२१ नाज़ीर की मन्नत की, और जो चढ़ावा
उसको अपने न्यारे होने के कारण यहोवा
के लिये चढ़ाना होगा उसकी भी यही
व्यवस्था है। जो चढावा वह अपनी पूजी के
अनुसार चढा सके, उस से अधिक जैसी
मन्नत उस ने मानी हो, वैसे ही अपने न्यारे
रहने की व्यवस्था के अनुसार उसे करना
होगा॥

**(याजकों के आशीर्वाद देने की रीति)**

२२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२३ हारून और उसके पुत्रो से कह, कि तुम
इस्राएलियो को इन बचनों से आशीर्वाद
दिया करना कि,
२४ यहोवा तुझे आशीष दे और तेरी
रक्षा करे:

* वा अपने मुकुटवाले।

२५ यहोवा तुझ पर अपने मुख का
प्रकाश चमकाए, और तुझ पर अनुग्रह करे·
२६ यहोवा अपना मुख तेरी ओर करे,
और तुझे शान्ति दे।
२७ इस रीति वे मेरे * नाम को इस्रा-
एलियों पर रखें, और मैं उन्हें आशीष दिया
करूंगा॥

(वेदी के अभिषेक के उत्सव की भेंटें)

७ फिर जब मूसा ने निवास को खड़ा
किया, और सारे सामान समेत उसका
अभिषेक करके उसको पवित्र किया, और
सारे सामान समेत वेदी का भी अभिषेक
करके उसे पवित्र किया, २ तब इस्राएल
के प्रधान जो अपने अपने पितरों के घरानों
के मुख्य पुरुष, और गोत्रों के भी प्रधान
होकर गिनती लेने के काम पर नियुक्त थे,
३ वे यहोवा के साम्हने भेंट ले आए, और
उनकी भेंट छः छाई हुई गाड़ियां और बारह
बैल थे, अर्थात् दो दो प्रधान की ओर से
एक एक गाड़ी, और एक एक प्रधान की
ओर से एक एक बैल; इन्हें वे निवास के
साम्हने यहोवा के समीप ले गए। ४ तब
यहोवा ने मूसा से कहा, ५ उन वस्तुओं को
तू उन से ले ले, कि मिलापवाले तम्बू के
बरतन में काम आए, सो तू उन्हें लेवियों के
एक एक कुल की विशेष सेवकाई के अनुसार
उनको बांट दे। ६ सो मूसा ने वे सब
गाड़ियां और बैल लेकर लेवियों को दे
दिए। ७ गेर्शोनियों को उनकी सेवकाई
के अनुसार उस ने दो गाड़ियां और चार
बैल दिए; ८ और मरारियों को उनकी
सेवकाई के अनुसार उस ने चार गाड़ियां
और आठ बैल दिए; ये सब हारून याजक
के पुत्र ईतामार के अधिकार में किए गए।
९ और कहातियों को उस ने कुछ न दिया,
क्योंकि उनके लिये पवित्र वस्तुओं की यह
सेवकाई थी कि वह उसे अपने कन्धों पर
उठा लिया करें॥

१० फिर जब वेदी का अभिषेक हुआ
तब प्रधान उसके संस्कार की भेंट वेदी के
आगे समीप ले जाने लगे। ११ तब यहोवा
ने मूसा से कहा, वेदी के संस्कार के लिये
प्रधान लोग अपनी अपनी भेंट अपने अपने
नियत दिन पर चढ़ाएं॥

१२ सो जो पुरुष पहिले दिन अपनी भेंट
ले गया वह यहूदा गोत्रवाले अम्मीनादाब का
पुत्र नहशोन था; १३ उसकी भेंट यह
थी, अर्थात् पवित्रस्थानवाले शेकेल के हिसाब
से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात,
और सत्तर शेकेल चांदी का एक कटोरा,
ये दोनों अन्नबलि के लिये तेल से सने हुए
और मैदे से भरे हुए थे; १४ फिर धूप से
भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक धूपदान;
१५ होमबलि के लिये एक बछड़ा, एक मेढ़ा,
और एक वर्ष का एक भेड़ी का बच्चा;
१६ पापबलि के लिये एक बकरा;
१७ और मेलबलि के लिये दो बैल, और
पांच मेढ़े, और पांच बकरे, और एक एक
वर्ष के पांच भेड़ी के बच्चे। अम्मीनादाब के
पुत्र नहशोन की यही भेंट थी॥

१८ और दूसरे दिन इस्साकार का
प्रधान सूआर का पुत्र नतनेल भेंट ले आया;
१९ वह यह थी, अर्थात् पवित्रस्थानवाले
शेकेल के हिसाब से एक सौ तीस शेकेल
चांदी का एक परात, और सत्तर शेकेल चांदी
का एक कटोरा, ये दोनों अन्नबलि के लिये
तेल से सने हुए और मैदे से भरे हुए थे;
२० फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने
का एक धूपदान; २१ होमबलि के लिये एक

* मूल में—और वे मेरा नाम इस्राएलियों
पर धरें।

बछड़ा, एक मेढ़ा, और एक वर्ष का एक
भेड़ी का बच्चा; २२ पापबलि के लिये
एक बकरा; २३ और मेलबलि के लिये दो
बैल, और पाच मेढ़े, और पाच बकरे, और
एक एक वर्ष के पांच भेड़ी के बच्चे। सूम्रार
के पुत्र नतनेल की यही भेंट थी।।

२४ और तीसरे दिन जबूलूनियो का
प्रधान हेलोन का पुत्र एलीम्राब यह भेट ले
आया, २५ अर्थात् पवित्रस्थानवाले शेकेल
के हिसाब से एक सौ तीस शेकेल चादी का
एक परात, और सत्तर शेकेल चादी का एक
कटोरा, ये दोनों अन्नबलि के लिये तेल से
सने हुए और मैदे से भरे हुए थे; २६ फिर
धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक
धूपदान; २७ होमबलि के लिये एक बछडा,
एक मेढ़ा, और एक वर्ष का एक भेड़ी
का बच्चा; २८ पापबलि के लिये एक
बकरा; २९ और मेलबलि के लिये दो
बैल, और पांच मेढे, और पांच बकरे, और
एक एक वर्ष के पांच भेड़ी के बच्चे। हेलोन
के पुत्र एलीम्राब की यही भेंट थी।।

३० और चौथे दिन रूबेनियों का प्रधान
शदेऊर का पुत्र एलीसूर यह भेंट ले आया,
३१ अर्थात् पवित्रस्थानवाले शेकेल के
हिसाब से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक
परात, और सत्तर शेकेल चांदी का एक
कटोरा, ये दोनो अन्नबलि के लिये तेल से सने
हुए और मैदे से भरे हुए थे; ३२ फिर धूप
से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक
धूपदान; ३३ होमबलि के लिये एक बछड़ा,
और एक मेढ़ा, और एक वर्ष का एक भेड़ी
का बच्चा; ३४ पापबलि के लिये एक
बकरा; ३५ और मेलबलि के लिये दो
बैल, और पांच मेढ़े, और पांच बकरे, और
एक एक वर्ष के पांच भेड़ी के बच्चे। शदेऊर
के पुत्र एलीसूर की यही भेंट थी।।

३६ और पांचवे दिन शिमोनियो का
प्रधान सूरीशद्दै का पुत्र शलूमीएल यह भेट
ले आया, ३७ अर्थात् पवित्रस्थानवाले
शेकेल के हिसाब से एक सौ तीस शेकेल चादी
का एक परात, और सत्तर शेकेल चादी का
एक कटोरा, ये दोनो अन्नबलि के लिये तेल
से सने हुए और मैदे से भरे हुए थे; ३८ फिर
धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक
धूपदान; ३९ होमबलि के लिये एक बछड़ा,
और एक मेढ़ा, और एक वर्ष का एक भेड़ी
का बच्चा, ४० पापबलि के लिये एक
बकरा; ४१ और मेलबलि के लिये दो बैल,
और पाच मेढे, और पाच बकरे, और एक
एक वर्ष के पाच भेड़ी के बच्चे। सूरीशद्दै
के पुत्र शलूमीएल की यही भेट थी।।

४२ और छठवे दिन गादियो का प्रधान
दूएल का पुत्र एल्यासाप यह भेंट ले आया,
४३ अर्थात् पवित्रस्थानवाले शेकेल के
हिसाब से एक सौ तीस शेकेल चादी का एक
परात, और सत्तर शेकेल चांदी का एक
कटोरा ये दोनों अन्नबलि के लिये तेल से
सने हुए और मैदे से भरे हुए थे; ४४ फिर
धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक
धूपदान; ४५ होमबलि के लिये एक बछड़ा,
और एक मेढा, और एक वर्ष का एक भेड़ी
का बच्चा; ४६ पापबलि के लिये एक
बकरा; ४७ और मेलबलि के लिये दो बैल,
और पांच मेढ़े, और पांच बकरे, और एक
एक वर्ष के पाच भेड़ी के बच्चे। दूएल के
पुत्र एल्यासाप की यही भेंट थी।।

४८ और सातवें दिन एप्रैमियों का
प्रधान अम्मीहूद का पुत्र एलीशामा यह भेंट
ले आया, ४९ अर्थात् पवित्रस्थानवाले
शेकेल के हिसाब से एक सौ तीस शेकेल
चादी का एक परात, और सत्तर शेकेल
चांदी का एक कटोरा, ये दोनों अन्नबलि के

लिये तेल से सने हुए और मैदे से भरे हुए थे;
५० फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने
का एक धूपदान; ५१ होमबलि के लिये एक
बछड़ा, एक मेढ़ा, और एक वर्ष का एक
भेड़ी का बच्चा; ५२ पापबलि के लिये एक
बकरा, ५३ और मेलबलि के लिये दो बैल,
और पाच मेढ़े, और पाच बकरे, और एक
एक वर्ष के पांच भेडी के बच्चे। अम्मीहूद
के पुत्र एलीशामा की यही भेट थी॥

५४ और आठवे दिन मनश्शेइयो का
प्रधान पदासूर का पुत्र गम्लीएल यह भेंट ले
आया, ५५ अर्थात् पवित्रस्थान के शेकेल
के हिसाब से एक सौ तीस शेकेल चादी का
एक परात, और सत्तर शेकेल चांदी का एक
कटोरा, ये दोनो अन्नबलि के लिये तेल से
सने हुए और मैदे से भरे हुए थे, ५६ फिर
धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक
धूपदान; ५७ होमबलि के लिये एक बछड़ा,
और एक मेढा, और एक वर्ष का एक भेड़ी
का बच्चा; ५८ पापबलि के लिये एक
बकरा; ५९ और मेलबलि के लिये दो बैल,
और पांच मेढे, और पाच बकरे, और एक
एक वर्ष के पांच भेड़ी के बच्चे। पदासूर के
पुत्र गम्लीएल की यही भेंट थी॥

६० और नवे दिन बिन्यामीनियो का
प्रधान गिदोनी का पुत्र अबीदान यह भेंट ले
आया, ६१ अर्थात् पवित्रस्थान के शेकेल
के हिसाब से एक सौ तीस शेकेल चादी का
एक परात, और सत्तर शेकेल चांदी का एक
कटोरा, ये दोनों अन्नबलि के लिये तेल से
सने हुए और मैदे से भरे हुए थे; ६२ फिर
धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक
धूपदान; ६३ होमबलि के लिये एक बछड़ा,
और एक मेढा, और एक वर्ष का एक भेडी का
बच्चा; ६४ पापबलि के लिये एक बकरा;
६५ और मेलबलि के लिये दो बैल, और
पांच मेढे, और पाच बकरे, और एक एक
वर्ष के पांच भेड़ी के बच्चे। गिदोनी के
पुत्र अबीदान की यही भेंट थी॥

६६ और दसवें दिन दानियो का प्रधान
अम्मीशद्दै का पुत्र अखीआज़र यह भेंट ले
आया, ६७ अर्थात् पवित्रस्थान के शेकेल
के हिसाब से एक सौ तीस शेकेल चादी का
एक परात, और सत्तर शेकेल चादी का एक
कटोरा, ये दोनो अन्नबलि के लिये तेल से
सने हुए और मैदे से भरे हुए थे; ६८ फिर
धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक
धूपदान; ६९ होमबलि के लिये एक बछड़ा,
और एक मेढा, और एक वर्ष का एक भेड़ी
का बच्चा; ७० पापबलि के लिये एक
बकरा; ७१ और मेलबलि के लिये दो बैल,
और पाच मेढे, और पाच बकरे, और एक
एक वर्ष के पाच भेडी के बच्चे। अम्मीशद्दै
के पुत्र अखीआज़र की यही भेट थी॥

७२ और ग्यारहवें दिन आशेरियो का
प्रधान ओक्रान का पुत्र पजीएल यह भेंट ले
आया ७३ अर्थात् पवित्रस्थान के शेकेल
के हिसाब से एक सौ तीस शेकेल चादी का
एक परात, और सत्तर शेकेल चांदी का एक
कटोरा, ये दोनों अन्नबलि के लिये तेल से
सने हुए और मैदे से भरे हुए थे; ७४ फिर
धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक
धूपदान; ७५ होमबलि के लिये एक बछड़ा,
और एक मेढ़ा, और एक बर्ष का एक भेड़ी
का बच्चा; ७६ पापबलि के लिये एक
बकरा; ७७ और मेलबलि के लिये दो बैल,
और पांच मेढ़े, और पांच बकरे, और एक
एक वर्ष के पाच भेड़ी के बच्चे। ओक्रान
के पुत्र पजीएल की यही भेंट थी॥

७८ और बारहवें दिन नप्तालियों का
प्रधान एनान का पुत्र अहीरा यह भेंट ले
आया, ७९ अर्थात् पवित्रस्थान के शेकेल

के हिसाब से एक सौ तीस शेकेल चांदी का एक परात, और सत्तर शेकेल चादी का एक कटोरा, ये दोनो अन्नबलि के लिये तेल से सने हुए और मैदे से भरे हुए थे; ८० फिर धूप से भरा हुआ दस शेकेल सोने का एक धूपदान; ८१ होमबलि के लिये एक बछड़ा, और एक मेढ़ा, और एक वर्ष का एक भेड़ी का बच्चा; ८२ पापबलि के लिये एक बकरा; ८३ और मेलबलि के लिये दो बैल, और पाच मेढे, और पाच बकरे, और एक एक वर्ष के पाच भेड़ी के बच्चे। एनान के पुत्र अहीरा की यही भेट थी।।

८४ वेदी के अभिषेक के समय इस्राएल के प्रधानो की ओर से उसके सस्कार की भेट यही हुई, अर्थात् चादी के बारह परात, चांदी के बारह कटोरे, और सोने के बारह धूपदान। ८५ एक एक चादी का परात एक सौ तीस शेकेल का, और एक एक चांदी का कटोरा सत्तर शेकेल का था; और पवित्रस्थान के शेकेल के हिसाब से ये सब चादी के पात्र दो हज़ार चार सौ शेकेल के थे। ८६ फिर धूप से भरे हुए सोने के बारह धूपदान जो पवित्रस्थान के शेकेल के हिसाब से दस दस शेकेल के थे, वे सब धूपदान एक सौ बीस शेकेल सोने के थे। ८७ फिर होमबलि के लिये सब मिलाकर बारह बछड़े, बारह मेढ़े, और एक एक वर्ष के बारह भेड़ी के बच्चे, अपने अपने अन्नबलि सहित थे; फिर पापबलि के सब बकरे बारह थे; ८८ और मेलबलि के लिये सब मिला कर चौबीस बैल, और साठ मेढ़े, और साठ बकरे, और एक एक वर्ष के साठ भेड़ी के बच्चे थे। वेदी के अभिषेक होने के बाद उसके संस्कार की भेंट यही हुई। ८९ और जब मूसा यहोवा से बातें करने को मिलापवाले तम्बू में गया, तब उस ने प्रायश्चित्त के ढकने पर से, जो साक्षीपत्र के सन्दूक के ऊपर था, दोनो करूबो के मध्य मे से उसकी आवाज़ सुनी जो उस से बाते कर रहा था; और उस ने (यहोवा) उस से बाते की।।

(दीवट के बारने की रीति)

८ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ हारून को समझाकर यह कह,
कि जब जब तू दीपको को बारे तब तब
सातो दीपक का प्रकाश दीवट के साम्हने
हो। ३ निदान हारून ने वैसा ही किया,
अर्थात् जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को दी थी
उसी के अनुसार उस ने दीपको को बारा, कि
वे दीवट के साम्हने उजियाला दे। ४ और
दीवट की बनावट यह थी, अर्थात् यह पाए
से लेकर फूलों तक गढे हुए सोने का बनाया
गया था; जो नमूना यहोवा ने मूसा को
दिखलाया था उसी के अनुसार उस ने
दीवट को बनाया।।

(लेवियों के नियुक्त होने का वर्णन)

५ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
६ इस्राएलियो के मध्य मे से लेवियो को
अलग लेकर शुद्ध कर। ७ उन्हे शुद्ध करने के
लिये तू ऐसा कर, कि पावन करने वाला जल
उन पर छिड़क दे, फिर वे सर्वाङ्ग मुण्डन
कराए, और वस्त्र धोए, और वे अपने को
स्वच्छ करे। ८ तब वे तेल से सने हुए मैदे
के अन्नबलि समेत एक बछड़ा ले ले, और तू
पापबलि के लिये एक दूसरा बछड़ा लेना।
९ और तू लेवियो को मिलापवाले तम्बू के
साम्हने समीप पहुंचाना, और इस्राएलियों
की सारी मण्डली को इकट्ठा करना।
१० तब तू लेवियों को यहोवा के आगे
समीप ले आना, और इस्राएली अपने अपने
हाथ उन पर रखें, ११ तब हारून लेवियों
को यहोवा के साम्हने इस्राएलियों की ओर

से हिलाई हुई भेट करके अर्पण करे, कि वे यहोवा की सेवा करनेवाले ठहरें। १२ और लेवीय अपने अपने हाथ उन बछड़ो के सिरो पर रखे; तब तू लेवियो के लिये प्रायश्चित्त करने को एक बछड़ा पापबलि और दूसरा होमबलि करके यहोवा के लिये चढाना। १३ और लेवियों को हारून और उसके पुत्रों के सम्मुख खडा करना, और उनको हिलाने की भेट के लिये यहोवा को अर्पण करना। १४ और उन्हे इस्राएलियों मे से अलग करना, सो वे मेरे ही ठहरेंगे। १५ और जब तू लेवियो को शुद्ध करके हिलाई हुई भेट के लिये अर्पण कर चुके, उसके बाद वे मिलापवाले तम्बू सम्बन्धी सेवा टहल करने के लिये अन्दर आया करे। १६ क्योंकि वे इस्राएलियो मे से मुझे पूरी रीति से अर्पण किए हुए है; मैं ने उनको सब इस्राएलियो में से एक एक स्त्री के पहिलौठे की सन्ती अपना कर लिया है। १७ इस्राएलियो के पहिलौठे, चाहे मनुष्य के हो चाहे पशु के, सब मेरे है; क्योंकि मैं ने उन्हे उस समय अपने लिये पवित्र ठहराया जब मै ने मिस्र देश के सब पहिलौठो को मार डाला। १८ और मैं ने इस्राएलियो के सब पहिलौठो के बदले लेवियो को लिया है। १९ उन्हें लेकर मैं ने हारून और उसके पुत्रों को इस्राएलियो मे से दान करके दे दिया है, कि वे मिलापवाले तम्बू में इस्राएलियो के निमित्त सेवकाई और प्रायश्चित्त किया करे, कही ऐसा न हो कि जब इस्राएली पवित्रस्थान के समीप आएं तब उन पर कोई महाविपत्ति आ पड़े। २० लेवियो के विषय यहोवा की यह आज्ञा पाकर मूसा और हारून और इस्राएलियों की सारी मण्डली ने उनके साथ ठीक वैसा ही किया। २१ लेवियो ने तो अपने को पाप से पावन किया, और अपने वस्त्रो को धो डाला; और हारून ने उन्हे यहोवा के साम्हने हिलाई हुई भेट के निमित्त अर्पण किया, और उन्हे शुद्ध करने को उनके लिये प्रायश्चित्त भी किया। २२ और उसके बाद लेवीय हारून और उसके पुत्रो के साम्हने मिलापवाले तम्बू में अपनी अपनी सेवकाई करने को गए; और जो आज्ञा यहोवा ने मूसा को लेवियो के विषय मे दी थी उसी के अनुसार वे उन से व्यवहार करने लगे॥

२३ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, २४ जो लेवियो को करना है वह यह है, कि पच्चीस वर्ष की अवस्था से लेकर उस से अधिक आयु मे वे मिलापवाले तम्बू सम्बन्धी काम करने के लिये भीतर उपस्थित हुआ करे; २५ और जब पचास वर्ष के हो तो फिर उस सेवा के लिये न आए और न काम करे; २६ परन्तु वे अपने भाई बन्धुओ के साथ मिलापवाले तम्बू के पास रक्षा का काम किया करे, और किसी प्रकार की सेवकाई न करे। लेवियो को जो जो काम सौपे जाए उनके विषय तू उन से ऐसा ही करना॥

**(दूसरी बार फसह का माना जाना, और सदा के लिये फसह की विधि)**

**९** इस्राएलियों के मिस्र देश से निकलने के दूसरे वर्ष के पहिले महीने में यहोवा ने सीनै के जंगल में मूसा से कहा, २ इस्राएली फसह नाम पर्ब्ब को उसके नियत समय पर माना करें। ३ अर्थात् इसी महीने के चौदहवें दिन को गोधूलि के समय तुम लोग उसे सब विधियों और नियमों के अनुसार मानना। ४ तब मूसा ने इस्राएलियो से फसह मानने के लिये कह

दिया। ५ और उन्हो ने पहले महीने के
चौदहवें दिन को गोधूलि के समय सीनै के
जंगल में फसह को माना, और जो जो
आज्ञाए यहोवा ने मूसा को दी थी उन्ही के
अनुसार इस्राएलियो ने किया। ६ परन्तु
कितने लोग किसी मनुष्य की लोथ के द्वारा
अशुद्ध होने के कारण उस दिन फसह को न
मान सके, वे उसी दिन मूसा और हारून के
समीप जाकर मूसा से कहने लगे, ७ हम
लोग एक मनुष्य की लोथ के कारण अशुद्ध
हैं; परन्तु हम क्यो रुके रहे, और इस्रा-
एलियों के सग यहोवा का चढावा नियत
समय पर क्यो न चढाए ? ८ मूसा ने उन
से कहा, ठहरे रहो, मैं सुन लू कि यहोवा
तुम्हारे विषय मे क्या आज्ञा देता है ॥

९ यहोवा ने मूसा से कहा, १० इस्रा-
एलियो से कह, कि चाहे तुम लोग चाहे
तुम्हारे वश मे से कोई भी किसी लोथ के
कारण अशुद्ध हो, वा दूर की यात्रा पर हो,
तौभी वह यहोवा के लिये फसह को माने।
११ वे उसे दूसरे महीने के चौदहवे दिन को
गोधूलि के समय मानें; और फसह के
बलिपशु के मांस को अखमीरी रोटी और
कड़ए सागपात के साथ खाए। १२ और
उस मे से कुछ भी बिहान तक न रख छोडे,
और न उसकी कोई हड्डी तोड़े; वे उस पर्ब्ब
को फसह की सारी विधियों के अनुसार
मानें। १३ परन्तु जो मनुष्य शुद्ध हो और
यात्रा पर न हो, परन्तु फसह के पर्ब्ब को न
माने, वह प्राणी अपने लोगो में से नाश
किया जाए, उस मनुष्य को यहोवा का
चढ़ावा नियत समय पर न ले आने के
कारण अपने पाप का बोझ उठाना पड़ेगा।
१४ और यदि कोई परदेशी तुम्हारे साथ
रहकर चाहे कि यहोवा के लिये फसह माने,
तो वह उसी विधि और नियम के अनुसार
उसको माने, देशी और परदेशी दोनो के
लिये तुम्हारी एक ही विधि हो ॥

(इस्राएलियों की यात्रा की रीति)

१५ जिस दिन निवास जो साक्षी का
तम्बू भी कहलाता है खडा किया गया, उस
दिन बादल उस पर छा गया, और सन्ध्या
को वह निवास पर आग सा दिखाई दिया
और भोर तक दिखाई देता रहा। १६ और
नित्य ऐसा ही हुआ करता था; अर्थात् दिन
को बादल छाया रहता, और रात को आग
दिखाई देती थी। १७ और जब जब वह
बादल तम्बू पर से उठ जाता तब इस्राएली
प्रस्थान करते थे; और जिस स्थान पर बादल
ठहर जाता वही इस्राएली अपने डेरे खडे
करते थे। १८ यहोवा की आज्ञा से इस्रा-
एली कूच करते थे, और यहोवा ही की आज्ञा
से वे डेरे खडे भी करते थे; और जितने
दिन तक वह बादल निवास पर ठहरा रहता
उतने दिन तक वे डेरे डाले पडे रहते थे।
१९ और जब जब बादल बहुत दिन निवास
पर छाया रहता तब इस्राएली यहोवा की
आज्ञा मानते, और प्रस्थान नही करते थे।
२० और कभी कभी वह बादल थोड़े ही
दिन तक निवास पर रहता, और तब भी वे
यहोवा की आज्ञा से डेरे डाले पडे रहते थे;
और फिर यहोवा की आज्ञा ही से वह प्रस्थान
करते थे। २१ और कभी कभी बादल
केवल सन्ध्या से भोर तक रहता; और जब
वह भोर को उठ जाता था तब वे प्रस्थान
करते थे, और यदि वह रात दिन बराबर
रहता तो जब बादल उठ जाता तब ही वे
प्रस्थान करते थे। २२ वह बादल चाहे
दो दिन, चाहे एक महीना, चाहे वर्ष भर,
जब तक निवास पर ठहरा रहता तब तक
इस्राएली अपने डेरो में रहते और प्रस्थान

नही करते थे, परन्तु जब वह उठ जाता तब
वे प्रस्थान करते थे। २३ यहोवा की आज्ञा
से वे अपने डेरे खडे करते, और यहोवा ही
की आज्ञा से वे प्रस्थान करते थे; जो आज्ञा
यहोवा मूसा के द्वारा देता था उसको वे
माना करते थे।।

**(चांदी की तुरहियों के बनाने और व्यवहार में लाने की विधि)**

१० फिर यहोवा ने मूसा मे कहा,
२ चादी की दो तुरहिया गढके
बनाई जाए; तू उनको मण्डली के बुलाने,
और छावनियो के प्रस्थान करने मे काम मे
लाना। ३ और जब वे दोनों फूकी जाए,
तब सारी मण्डली मिलापवाले तम्बू के द्वार
पर तेरे पास इकट्ठी हो जाए। ४ और यदि
एक ही तुरही फूकी जाए, तो प्रधान लोग
जो इस्राएल के हजारों के मुख्य पुरुष हैं
तेरे पास इकट्ठे हो जाए। ५ जब तुम लोग
सास बान्धकर फूको, तो पूरब दिशा की
छावनियो का प्रस्थान हो। ६ और जब
तुम दूसरी बेर सांस बान्धकर फूको, तब
दक्खिन दिशा की छावनियो का प्रस्थान
हो। उनके प्रस्थान करने के लिये वे सास
बान्धकर फूके। ७ और जब लोगो को
इकट्ठा करके सभा करनी हो तब भी फूकना,
परन्तु सास बान्धकर नही। ८ और हारून
के पुत्र जो याजक हैं वे उन तुरहियो को
फूका करें। यह बात तुम्हारी पीढी-पीढी के
लिये सर्वदा की विधि रहे। ९ और जब
तुम अपने देश मे किसी सतानेवाले बैरी मे
लडने को निकलो, तब तुरहियो को सास
बान्धकर फूकना, तब तुम्हारे परमेश्वर
यहोवा को तुम्हारा स्मरण आएगा, और
तुम अपने शत्रुओ से बचाए जाओगे।
१० और अपने आनन्द के दिन मे, और
अपने नियत पर्ब्बों मे, और महीनो के आदि
में, अपने होमबलियो और मेलबलियों के
साथ उन तुरहियों को फूकना; इस से तुम्हारे
परमेश्वर को तुम्हारा स्मरण आएगा,
मै तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हू।।

**(इस्राएलियों का सीनै पर्वत से प्रस्थान करना)**

११ और दूसरे वर्ष के दूसरे महीने के
बीसवें दिन को बादल साक्षी के निवास पर से
उठ गया, १२ तब इस्राएली सीनै के जगल
मे से निकलकर प्रस्थान करके निकले,
और बादल पारान नाम जगल में ठहर गया।
१३ उनका प्रस्थान यहोवा की उस आज्ञा
के अनुसार जो उस ने मूसा को दी थी
आरम्भ हुआ। १४ और सब से पहले
तो यहूदियो की छावनी के झडे का प्रस्थान
हुआ, और वे दल बान्धकर चले, और उन-
का सेनापति अम्मीनादाब का पुत्र नहशोन
था। १५ और इस्साकारियो के गोत्र का
सेनापति सूआर का पुत्र नतनेल था।
१६ और जबूलूनियो के गोत्र का सेनापति
हेलोन का पुत्र एलीआब था। १७ तब
निवास उतारा गया, और गेर्शोनियो और
मरारियो ने जो निवास को उठाते थे
प्रस्थान किया। १८ फिर रूबेन की छावनी
झडे का कूच हुआ, और वे भी दल बनाकर
चले, और उनका मेनापति शदेऊर का
पुत्र एलीशूर था। १९ और शिमोनियो के
गोत्र का सेनापति सूरीशद्दै का पुत्र शलूमी-
एल था। २० और गादियो के गोत्र का
सेनापति दूएल का पुत्र एल्यासाप था।
२१ तब कहातियों ने पवित्र वस्तुओ को
उठाए हुए प्रस्थान किया, और उनके पहुंचने
तक गेर्शोनियों और मरारियों ने निवास को
खड़ा कर दिया। २२ फिर एप्रैमियों की
छावनी के झडे का कूच हुआ, और वे भी

दल बनाकर चले; और उनका सेनापति
अम्मीहूद का पुत्र एलीशामा था। २३ और
मनश्शेइयों के गोत्र का सेनापति पदासूर का
पुत्र गम्लीएल था। २४ और बिन्या-
मीनियों के गोत्र का सेनापति गिदोनी का
पुत्र अबीदान था। २५ फिर दानियो की
छावनी जो सब छावनियो के पीछे थी, उसके
झंडे का प्रस्थान हुआ, और वे भी दल बना-
कर चले; और उनका सेनापति अम्मीशद्दै
का पुत्र अखीआजर था। २६ और आशे-
रियो के गोत्र का सेनापति ओक्रान का पुत्र
पजीएल था। २७ और नप्तालियो के
गोत्र का सेनापति एनान का पुत्र अहीरा
था। २८ इस्राएली इसी प्रकार अपने
अपने दलों के अनुसार प्रस्थान करते, और
आगे बढ़ा करते थे।

२९ और मूसा ने अपने ससुर रूएल
मिद्यानी के पुत्र होबाब से कहा, हम लोग
उस स्थान की यात्रा करते है जिसके विषय
मे यहोवा ने कहा है, कि मै उसे तुम को
दूगा; सो तू भी हमारे सग चल, और हम
तेरी भलाई करेंगे; क्योंकि यहोवा ने इस्राएल
के विषय मे भला ही कहा है। ३० होबाब
ने उसे उत्तर दिया, कि मै नही जाऊगा,
मै अपने देश और कुटुम्बियों मे लौट
जाऊंगा। ३१ फिर मूसा ने कहा, हम को
न छोड़, क्योकि हमे जगल मे कहा कहा डेरा
खड़ा करना चाहिये, यह तुझे ही मालूम है,
तू हमारे लिये आंखो का काम देना।
३२ और यदि तू हमारे संग चले, तो निश्चय
जो भलाई यहोवा हम से करेगा उसी के
अनुसार हम भी तुझ से वैसा ही करेंगे॥

३३ फिर इस्राएलियो ने * यहोवा के
पर्वत से प्रस्थान करके तीन दिन की यात्रा
की; और उन तीनो दिनो के मार्ग मे यहोवा
की वाचा का सन्दूक उनके लिये विश्राम का
स्थान ढूढ़ता हुआ उनके आगे आगे चलता
रहा। ३४ और जब वे छावनी के स्थान
से प्रस्थान करते थे तब दिन भर यहोवा का
बादल उनके ऊपर छाया रहता था।
३५ और जब जब सन्दूक का प्रस्थान होता
था तब तब मूसा यह कहा करता था, कि
हे यहोवा, उठ, और तेरे शत्रु तितर बितर
हो जाएं, और तेरे बैरी तेरे साम्हने से भाग
जाए। ३६ और जब जब वह ठहर जाता
था तब तब मूसा कहा करता था, कि
हे यहोवा, हजारो-हजार इस्राएलियो मे
लौटकर आ जा॥

(इस्राएलियों का कुड़कुड़ाना, और इसका दण्ड भोगना)

११ फिर वे लोग बुडबुडाने और
यहोवा के सुनते बुरा कहने लगे;
निदान यहोवा ने सुना, और उसका कोप
भडक उठा, और यहोवा की आग उनके
मध्य मे जल उठी, और छावनी के एक किनारे
से भस्म करने लगी। २ तब लोग मूसा के
पास आकर चिल्लाए; और मूसा ने यहोवा
से प्रार्थना की, तब वह आग बुझ गई,
३ और उस स्थान का नाम तबेरा * पडा,
क्योकि यहोवा की आग उन मे जल उठी
थी॥

४ फिर जो मिली-जुली भीड उनके
साथ थी वह कामुकता करने लगी; और
इस्राएली भी फिर रोने और कहने लगे, कि
हमे मांस खाने को कौन देगा। ५ हमे वे
मछलिया स्मरण है जो हम मिस्र में सेंतमेंत
खाया करते थे, और वे खीरे, और खरबूजे,
और गन्दने, और प्याज, और लहसुन

* मूल में—उन्हों ने।

* अर्थात् जलन।

भी; ६ परन्तु अब हमारा जी घबरा गया
है, यहा पर इस मन्ना को छोड और कुछ भी
देख नही पडता। ७ मन्ना तो धनियें के
समान था, और उसका रग रुप मोती का सा
था। ८ लोग इधर उधर जाकर उसे
बटोरते, और चक्की मे पीसते वा ओखली
मे कूटते थे, फिर तसले मे पकाते, और
उसके फुलके बनाते थे; और उसका स्वाद
तेल मे बने हुए पूए का सा था। ९ और
रात को जब छावनी मे ओस पडती थी तब
उसके साथ मन्ना भी गिरता था। १० और
मूसा ने सब घरानो के आदमियो को अपने
अपने डेरे के द्वार पर रोते सुना, और यहोवा
का कोप अत्यन्त भडका, और मूसा को भी
बुरा मालूम हुआ। ११ तब मूसा ने यहोवा
से कहा, तू अपने दास से यह बुरा व्यवहार
क्यो करता है? और क्या कारण है कि
मै ने तेरी दृष्टि मे अनुग्रह नही पाया,
कि तू ने इन सब लोगो का भार मुझ पर
डाला है? १२ क्या ये सब लोग मेरे ही
कोख मे पडे थे? क्या मै ही ने उनको
उत्पन्न किया, जो तू मुझ से कहता है, कि
जैसे पिता दूध पीते बालक को अपनी गोद
मे उठाए उठाए फिरता है, वैसे ही मै इन
लोगो को अपनी गोद मे उठाकर उस देश मे
ले जाऊ, जिसके देने की शपथ तू ने उनके
पूर्वजो से खाई है? १३ मुझे इतना मास
कहा से मिले कि इन सब लोगो को दू? ये
तो यह कह कहकर मेरे पास रो रहे है, कि
तू हमे मास खाने को दे। १४ मै अकेला
इन सब लोगो का भार नही सम्भाल सकता,
क्योकि यह मेरी शक्ति के बाहर है।
१५ और जो तुझे मेरे साथ यही व्यवहार
करना है, तो मुझ पर तेरा इतना अनुग्रह
हो, कि तू मेरे प्राण एकदम ले ले, जिस से मै
अपनी दुर्दशा न देखने पाऊ॥

१६ यहोवा ने मूसा से कहा, इस्राएली
पुरनियो मे से सत्तर ऐसे पुरुष मेरे पास
इकट्ठे कर, जिनको तू जानता है कि वे प्रजा
के पुरनिये और उनके सरदार है; और
मिलापवाले तम्बू के पास ले आ, कि वे तेरे
साथ यहा खडे हो। १७ तब मै उतरकर
तुझ से वहा बाते करूगा; और जो आत्मा
तुझ मे है उस मे से कुछ लेकर उन मे
समवाऊगा; और वे इन लोगो का भार तेरे
सग उठाए रहेंगे, और तुझे उसको अकेले
उठाना न पडेगा। १८ और लोगो से कह,
कल के लिये अपने को पवित्र करो, तब तुम्हे
मास खाने को मिलेगा; क्योकि तुम यहोवा
के सुनते हुए यह कह कहकर रोए हो, कि हमे
मास खाने को कौन देगा? हम मिस्र ही
मे भले थे। सो यहोवा तुम को मास खाने
को देगा, और तुम खाना। १९ फिर तुम
एक दिन, वा दो, वा पाच, वा दस, वा बीस
दिन ही नही, २० परन्तु महीने भर उसे
खाते रहोगे, जब तक वह तुम्हारे नथनो से
निकलने न लगे और तुम को उस से घृणा
न हो जाए, क्योकि तुम लोगो ने यहोवा को
जो तुम्हारे मध्य मे है तुच्छ जाना है, और
उसके साम्हने यह कहकर रोए हो, कि
हम मिस्र से क्यो निकल आए? २१ फिर
मूसा ने कहा, जिन लोगो के बीच मै हू उन
मे से छ लाख तो प्यादे ही है, और तू ने
कहा है, कि मै उन्हे इतना मास दूगा, कि
वे महीने भर उसे खाते ही रहेंगे। २२ क्या
वे सब भेड-बकरी गाय-बैल उनके लिये
मारे जाए, कि उनको मांस मिले? वा
क्या समुद्र की सब मछलिया उनके लिये
इकट्ठी की जाए, कि उनको मांस मिले?

२३ यहोवा ने मूसा से कहा, क्या यहोवा
का हाथ छोटा हो गया है? अब तू देखेगा,
कि मेरा वचन जो मैं ने तुझ से कहा है वह

पूरा होता है कि नही। २४ तब मूसा ने
बाहर जाकर प्रजा के लोगो को यहोवा की
बातें कह सुनाईं; और उनके पुरनियो में से
सत्तर पुरुष इकट्ठे करके तम्बू के चारो ओर
खड़े किए। २५ तब यहोवा बादल मे
होकर उतरा और उस ने मूसा से बातें की,
और जो आत्मा उस मे थी उस मे से लेकर
उन सत्तर पुरनियो में समवा दिया; और
जब वह आत्मा उन मे आई तब वे नबूवत
करने लगे। परन्तु फिर और कभी न की।
२६ परन्तु दो मनुष्य छावनी मे रह गए थे,
जिन मे से एक का नाम एलदाद और दूसरे
का मेदाद था, उन मे भी आत्मा आई; ये भी
उन्ही मे से थे जिनके नाम लिख लिये गये
थे, पर तम्बू के पास न गए थे, और वे
छावनी ही मे नबूवत करने लगे। २७ तब
किसी जवान ने दौड कर मूसा को बतलाया,
कि एलदाद और मेदाद छावनी मे नबूवत
कर रहे हैं। २८ तब नून का पुत्र यहोशू,
जो मूसा का टहलुआ और उसके चुने हुए
वीरो में से था,* उस ने मूसा से कहा, हे
मेरे स्वामी मूसा, उनको रोक दे। २९ मूसा
ने उस से कहा, क्या तू मेरे कारण जलता
है? भला होता कि यहोवा की सारी प्रजा
के लोग नबी होते, और यहोवा अपना आत्मा
उन सभो मे समवा देता! ३० तब फिर
मूसा इस्राएल के पुरनियों समेत छावनी में
चला गया। ३१ तब यहोवा की ओर से
एक बडी आधी आई, और वह समुद्र से बटेरें
उड़ाके छावनी पर और उसके चारो ओर
इतनी ले आई, कि वे इधर उधर एक दिन के
मार्ग तक भूमि पर दो हाथ के लगभग ऊचे
तक छा गए। ३२ और लोगो ने उठकर
उस दिन भर और रात भर, और दूसरे दिन
भी दिन भर बटेरों को बटोरते रहे; जिस ने
कम से कम बटोरा उस ने दस होमेर
बटोरा; और उन्हो ने उन्हे छावनी के चारों
ओर फैला दिया। ३३ मांस उनके मुह
ही मे था, और वे उसे खाने न पाए थे, कि
यहोवा का कोप उन पर भड़क उठा, और
उस ने उनको बहुत बड़ी मार से मारा।
३४ और उस स्थान का नाम किब्रोथ-
त्तावा* पडा, क्योकि जिन लोगों ने
कामुकता की थी उनको वहां मिट्टी दी गई।
३५ फिर इस्राएली किब्रोथत्तावा से प्रस्थान
करके हसेरोत मे पहुचे, और वही रहे॥

(मूसा की श्रेष्ठता का प्रमाण)

१२ मूसा ने तो एक कूशी स्त्री के
साथ ब्याह कर लिया था। सो
मरियम और हारून उसकी उस ब्याहिता
कूशी स्त्री के कारण उसकी निन्दा करने
लगे, २ उन्हों ने कहा, क्या यहोवा ने
केवल मूसा ही के साथ बातें की है? क्या
उस ने हम से भी बातें नही की? उनकी
यह बात यहोवा ने सुनी। ३ मूसा तो
पृथ्वी भर के रहने वाले सब मनुष्यों से
बहुत अधिक नम्र स्वभाव का था। ४ सो
यहोवा ने एकाएक मूसा और हारून और
मरियम से कहा, तुम तीनों मिलापवाले तम्बू
के पास निकल आओ। तब वे तीनों निकल
आए। ५ तब यहोवा ने बादल के खम्भे मे
उतरकर तम्बू के द्वार पर खड़ा होकर
हारून और मरियम को बुलाया; सो वे
दोनो उसके पास निकल आए। ६ तब
यहोवा ने कहा, मेरी बातें सुनो · यदि तुम में
कोई नबी हो, तो उस पर मैं यहोवा दर्शन
के द्वारा अपने आप को प्रगट करूगा, वा
स्वप्न में उस से बातें करूंगा। ७ परन्तु

* मूल में—उसके चुने हुओं में से।

* अर्थात् तृष्णा की कबरें।

मेरा दास मूसा ऐसा नही है; वह तो मेरे
सब घरानो मे विश्वास योग्य है। ८ उस
से मै गुप्त रीति से नही, परन्तु आम्हने-
साम्हने और प्रत्यक्ष होकर बाते करता हू;
और वह यहोवा का स्वरूप निहारने पाता
है। सो तुम मेरे दास मूसा की निन्दा करते
हुए क्यो नही डरे ? ९ तब यहोवा का कोप
उन पर भडका, और वह चला गया;
१० तब वह बादल तम्बू के ऊपर से उठ
गया, और मरियम कोढ से हिम के समान
श्वेत हो गई। और हारून ने मरियम की
ओर दृष्टि की, और देखा, कि वह कोढिन हो
गई है। ११ तब हारून मूसा से कहने लगा,
हे मेरे प्रभु, हम दोनो ने जो मूर्खता की
वरन पाप भी किया, यह पाप हम पर न
लगने दे। १२ और मरियम को उस मरे
हुए के समान न रहने दे, जिसकी देह अपनी
मा के पेट से निकलते ही अधगली हो।
१३ सो मूसा ने यह कहकर यहोवा की
दोहाई दी, कि हे ईश्वर, कृपा कर, और
उसको चगा कर। १४ यहोवा ने मूसा
से कहा, यदि उसका पिता उसके मुह पर
थूका ही होता, तो क्या सात दिन तक वह
लज्जित न रहती ? सो वह सात दिन तक
छावनी से बाहर बन्द रहे, उसके बाद वह
फिर भीतर आने पाए। १५ सो मरियम
सात दिन तक छावनी से बाहर बन्द रही,
और जब तक मरियम फिर आने न पाई तब
तक लोगो ने प्रस्थान न किया। १६ उसके
बाद उन्हो ने हसेरोत से प्रस्थान करके
पारान नाम जगल मे अपने डेरे खडे किए॥

**(इस्राएलियों के कनान देश मे जाने से नाह करने और इसके दुख पाने का वर्णन)**

**१३** फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ कनान देश जिसे मै इस्राएलियो
को देता हू उसका भेद लेने के लिये पुरुषो
को भेज, वे उनके पितरो के प्रति गोत्र का
एक प्रधान पुरुष हो। ३ यहोवा से यह
आज्ञा पाकर मूसा ने ऐसे पुरुषो को पारान
जगल से भेज दिया, जो सब के सब इस्रा-
एलियो के प्रधान थे। ४ उनके नाम ये है,
अर्थात् रूबेन के गोत्र मे से जक्कूर का पुत्र
शम्मू, ५ शिमोन के गोत्र मे से होरी का
पुत्र शापात; ६ यहूदा के गोत्र मे से
यपुन्ने का पुत्र कालेब, ७ इस्साकार के
गोत्र मे से योसेप का पुत्र यिगाल; ८ एप्रैम
के गोत्र मे से नून का पुत्र होशे, ९ बिन्या-
मीन के गोत्र मे से रापू का पुत्र पलती;
१० जबूलून के गोत्र मे से सोदी का पुत्र
गद्दीएल; ११ यूसुफ वशियो मे, मनश्शे
के गोत्र मे से सूसी का पुत्र गद्दी, १२ दान
के गोत्र मे से गमल्ली का पुत्र अम्मीएल;
१३ आशेर के गोत्र मे से मीकाएल का पुत्र
सतूर, १४ नप्ताली के गोत्र मे से वोप्सी
का पुत्र नहूबी, १५ गाद के गोत्र मे से
माकी का पुत्र गूएल। १६ जिन पुरुषो
को मूसा ने देश का भेद लेने के लिये भेजा
था उनके नाम ये ही है। और नून के पुत्र
होशे का नाम उस ने यहोशू रखा। १७ उन-
को कनान देश के भेद लेने को भेजते समय
मूसा ने कहा, इधर से, अर्थात् दक्षिण देश
होकर जाओ, १८ और पहाडी देश मे
जाकर उस देश को देख लो कि कैसा है,
और उस मे बसे हुए लोगो को भी देखो
कि वे बलवान् है वा निबल, थोडे है वा
बहुत, १९ और जिस देश मे वे बसे हुए
है सो कैसा है, अच्छा वा बुरा, और वे
कैसी कैसी बस्तियो मे बसे हुए हैं, और
तम्बुओ मे रहते है वा गढ वा किलो मे
रहते है, २० और वह देश कैसा है,
उपजाऊ है वा बजर है, और उस मे वृक्ष है

वा नही। और तुम हियाव बान्धे चलो,
और उस देश की उपज में से कुछ लेते भी
आना। वह समय पहली पक्की दाखों का
था। २१ सो वे चल दिए, और सीन नाम
जंगल से ले रहोब तक, जो हमात के मार्ग मे
है, सारे देश को देखभालकर उसका भेद
लिया। २२ सो वे दक्षिण देश होकर
चले, और हेब्रोन तक गए; वहा अहीमन,
शेशै, और तल्मै नाम अनाकवशी रहते थे।
हेब्रोन तो मिस्र के सोअन से सात वर्ष पहिले
बसाया गया था। २३ तब वे एशकोल
नाम नाले तक गए, और वहा से एक डाली
दाखो के गुच्छे समेत तोड़ ली, और दो
मनुष्य उसे एक लाठी पर लटकाए हुए उठा
ले चले गए; और वे अनारो और अजीरो मे
से भी कुछ कुछ ले आए। २४ इस्राएली
वहां से जो दाखो का गुच्छा तोड़ ले
आए थे, इस कारण उस स्थान का नाम
एशकोल * नाला रखा गया। २५ चालीस
दिन के बाद वे उस देश का भेद लेकर लौट
आए। २६ और पारान जंगल के कादेश
नाम स्थान मे मूसा और हारून और इस्रा-
एलियों की सारी मण्डली के पास पहुंचे;
और उनको और सारी मण्डली को संदेशा
दिया, और उस देश के फल उनको
दिखाए। २७ उन्हों ने मूसा से यह कहकर
वर्णन किया, कि जिस देश में तू ने हम को
भेजा था उस में हम गए; उस मे सचमुच
दूध और मधु की धाराएं बहती हैं, और
उसकी उपज में से यही है। २८ परन्तु उस
देश के निवासी बलवान् हैं, और उसके नगर
गढ़वाले हैं और बहुत बड़े है; और फिर
हम ने वहां अनाकवंशियो को भी देखा।
२९ दक्षिण देश में तो अमालेकी बसे हुए
है; और पहाड़ी देश मे हित्ती, यबूसी, और
एमोरी रहते है; और समुद्र के किनारे
किनारे और यरदन नदी के तट पर कनानी
बसे हुए हैं। ३० पर कालेब ने मूसा के
साम्हने प्रजा के लोगो को चुप कराने की
मनसा से कहा, हम अभी चढके उस देश को
अपना कर ले; क्योकि निःसन्देह हम मे ऐसा
करने की शक्ति है। ३१ पर जो पुरुष
उसके सग गए थे उन्हो ने कहा, उन लोगों
पर चढने की शक्ति हम मे नही है; क्योकि
वे हम से बलवान् है। ३२ और उन्हो ने
इस्राएलियो के साम्हने उस देश की जिसका
भेद उन्हो ने लिया था यह कहकर निन्दा
भी की, कि वह देश जिसका भेद लेने को
हम गए थे ऐसा है, जो अपने निवासियो को
निगल जाता है; और जितने पुरुष हम ने
उस मे देखे वे सब के सब बड़े डील डौल
के है। ३३ फिर हम ने वहां नपीलो को,
अर्थात् नपीली जातिवाले अनाकवशियो को
देखा; और हम अपनी दृष्टि में तो उनके
साम्हने टिड्डे के समान दिखाई पड़ते थे, और
ऐसे ही उनकी दृष्टि मे मालूम पड़ते थे॥

१४ तब सारी मण्डली चिल्ला उठी;
और रात भर वे लोग रोते ही रहे।
२ और सब इस्राएली मूसा और हारून पर
बुड़बुड़ाने लगे; और सारी मण्डली उन से
कहने लगी, कि भला होता कि हम मिस्र ही
में मर जाते! वा इस जगल ही में मर
जाते! ३ और यहोवा हम को उस देश में
ले जाकर क्यों तलवार से मरवाना चाहता
है? हमारी स्त्रियां और बालबच्चे तो लूट
में चले जाएंगे; क्या हमारे लिये अच्छा नही
कि हम मिस्र देश को लौट जाएं? ४ फिर
वे आपस में कहने लगे, आओ, हम किसी
को अपना प्रधान बना लें, और मिस्र को

* अर्थात् दाखों का गुच्छा।

लौट चलें। ५ तब मूसा और हारून इस्रा-
एलियों की सारी मण्डली के साम्हने मुह
के बल गिरे। ६ और नून का पुत्र यहोशू
और यपुन्ने का पुत्र कालिब, जो देश के भेद
लेनेवालो मे से थे, अपने अपने वस्त्र फाड़-
कर, ७ इस्राएलियो की सारी मण्डली मे
कहने लगे, कि जिस देश का भेद लेने को
हम इधर उधर घूम कर आए हैं, वह अत्यन्त
उत्तम देश है। ८ यदि यहोवा हम से प्रसन्न
हो, तो हम को उस देश में, जिस मे दूध
और मधु की धाराए बहती हैं, पहुचाकर
उसे हमे दे देगा। ९ केवल इतना करो कि
तुम यहोवा के विरुद्ध बलवा न करो; और
न तो उस देश के लोगो से डरो, क्योंकि वे
हमारी रोटी ठहरेंगे; छाया उनके ऊपर से
हट गई है, और यहोवा हमारे संग है; उन
मे न डरो। १० तब सारी मण्डली चिल्ला
उठी, कि इनको पत्थरवाह करो। तब
यहोवा का तेज सब इस्राएलियो पर
प्रकाशमान हुआ ॥

११ तब यहोवा ने मूसा से कहा, वे लोग
कब तक मेरा तिरस्कार करते रहेंगे ? और
मेरे सब आश्चर्यकर्म देखने पर भी कब
तक मुझ पर विश्वास न करेंगे ? १२ मैं
उन्हे मरी से मारूगा, और उनके निज भाग
से उन्हें निकाल दूगा, और तुझ से एक जाति
उपजाऊगा जो उन से बडी और बलवन्त
होगी। १३ मूसा ने यहोवा से कहा, तब
तो मिस्री जिनके मध्य में से तू अपनी
सामर्थ्य दिखाकर उन लोगो को निकाल ले
आया है यह सुनेंगे, १४ और इस देश के
निवासियों से कहेंगे। उन्हों ने तो यह सुना
है, कि तू जो यहोवा है इन लोगों के मध्य मे
रहता है; और प्रत्यक्ष दिखाई देता है, और
तेरा बादल उनके ऊपर ठहरा रहता है,
और तू दिन को बादल के खम्भे में, और रात
को अग्नि के खम्भे मे होकर इनके आगे आगे
चला करता है। १५ इसलिये यदि तू इन
लोगो को एक ही बार में मार डाले, तो
जिन जातियो ने तेरी कीर्त्ति सुनी है वे
कहेंगी, १६ कि यहोवा उन लोगो को उस
देश मे जिसे उस ने उन्हे देने की शपथ खाई
थी पहुचा न सका, इस कारण उस ने उन्हे
जगल मे घात कर डाला है। १७ सो अब
प्रभु की सामर्थ्य की महिमा तेरे इस कहने के
अनुसार हो, १८ कि यहोवा कोप करने
मे धीरजवन्त और अति करुणामय है, और
अधर्म और अपराध का क्षमा करनेवाला
है, परन्तु वह दोषी को किसी प्रकार से
निर्दोष न ठहराएगा, और पूर्वजो के अधर्म
का दण्ड उनके बेटो, और पोतो, और
परपोतो को देता है। १९ अब इन लोगो
के अधर्म को अपनी बड़ी करुणा के अनुसार,
और जैसे तू मिस्र से लेकर यहा तक क्षमा
करता रहा है वैसे ही अब भी क्षमा कर दे।
२० यहोवा ने कहा, तेरी विनती के अनुसार
मै क्षमा करता हू, २१ परन्तु मेरे जीवन
की शपथ सचमुच सारी पृथ्वी यहोवा की
महिमा से परिपूर्ण हो जाएगी; २२ उन
सब लोगो ने जिन्हो ने मेरी महिमा मिस्र
देश मे और जगल मे देखी, और मेरे किए
हुए आश्चर्यकर्मों को देखने पर भी दस बार
मेरी परीक्षा की, और मेरी बाते नही मानी,
२३ इसलिये जिस देश के विषय मैं ने
उनके पूर्वजो से शपथ खाई, उसको वे
कभी देखने न पाएंगे; अर्थात् जितनो ने मेरा
अपमान किया है उन में से कोई भी उसे
देखने न पाएगा। २४ परन्तु इस कारण
से कि मेरे दास कालिब के साथ और ही
आत्मा है, और उस ने पूरी रीति से मेरा
अनुकरण किया है, मै उसको उस देश मे
जिस मे वह हो आया है पहुचाऊंगा, और

उसका वंश उस देश का अधिकारी होगा।
२५ अमालेकी और कनानी लोग तराई में
रहते हैं, सो कल तुम घूमकर प्रस्थान करो,
और लाल समुद्र के मार्ग से जंगल में
जाओ ॥

२६ फिर यहोवा ने मूसा और हारून से
कहा, २७ यह बुरी मण्डली मुझ पर
बुड़बुड़ाती रहती है, उसको मैं कब तक
सहता रहूं? इस्राएली जो मुझ पर बुड़-
बुड़ाते रहते हैं, उनका यह बुड़बुड़ाना मैं ने
तो सुना है। २८ सो उन से कह, कि
यहोवा की यह वाणी है, कि मेरे जीवन की
शपथ जो बातें तुम ने मेरे सुनते कही हैं,
निःसन्देह मैं उसी के अनुसार तुम्हारे साथ
व्यवहार करूंगा। २९ तुम्हारी लोथें इसी
जंगल में पड़ी रहेंगी; और तुम सब में से
बीस वर्ष की वा उस से अधिक अवस्था के
जितने गिने गए थे, और मुझ पर बुड़बुड़ाते
थे, ३० उन में से यपुन्ने के पुत्र कालिब
और नून के पुत्र यहोशू को छोड़ कोई भी
उस देश में न जाने पाएगा, जिसके विषय
मैं ने शपथ खाई* है कि तुम को उस में
बसाऊंगा। ३१ परन्तु तुम्हारे बालबच्चे
जिनके विषय तुम ने कहा है, कि ये लूट में
चले जाएंगे, उनको मैं उस देश में पहुंचा
दूंगा; और वे उस देश को जान लेंगे जिस-
को तुम ने तुच्छ जाना है। ३२ परन्तु तुम
लोगों की लोथें इसी जंगल में पड़ी रहेंगी।
३३ और जब तक तुम्हारी लोथें जंगल में
न गल जाएं तब तक, अर्थात् चालीस वर्ष
तक, तुम्हारे बालबच्चे जंगल में तुम्हारे
व्यभिचार का फल भोगते हुए चरवाही
करते रहेंगे। ३४ जितने दिन तुम उस
देश का भेद लेते रहे, अर्थात् चालीस दिन,
उनकी गिनती के अनुसार, दिन पीछे एक
वर्ष, अर्थात् चालीस वर्ष तक तुम अपने
अधर्म का दण्ड उठाए रहोगे, तब तुम
जान लोगे कि मेरा विरोध क्या है।
३५ मैं यहोवा यह कह चुका हूं, कि इस
बुरी मण्डली के लोग जो मेरे विरुद्ध इकट्ठे
हुए हैं इसी जंगल में मर मिटेंगे; और
निःसन्देह ऐसा ही करूंगा भी। ३६ तब
जिन पुरुषों को मूसा ने उस देश के भेद लेने
के लिये भेजा था, और उन्हों ने लौटकर उस
देश की नामधराई करके सारी मण्डली को
कुड़कुड़ाने के लिये उभारा था, ३७ उस
देश की वे नामधराई करनेवाले पुरुष
यहोवा के मारने से उसके साम्हने मर गये।
३८ परन्तु देश के भेद लेनेवाले पुरुषों में
से नून का पुत्र यहोशू और यपुन्ने का पुत्र
कालिब दोनों जीवित रहे। ३९ तब मूसा
ने ये बातें सब इस्राएलियों को कह सुनाईं
और वे बहुत विलाप करने लगे। ४० और
वे बिहान को सवेरे उठकर यह कहते हुए
पहाड़ की चोटी पर चढ़ने लगे, कि हम ने
पाप किया है; परन्तु अब तैयार हैं, और
उस स्थान को जाएंगे जिसके विषय यहोवा
ने वचन दिया था। ४१ तब मूसा ने कहा,
तुम यहोवा की आज्ञा का उल्लंघन क्यों करते
हो? यह सुफल न होगा। ४२ यहोवा
तुम्हारे मध्य में नहीं है, मत चढ़ो, नहीं तो
शत्रुओं से हार जाओगे। ४३ वहां तुम्हारे
आगे अमालेकी और कनानी लोग हैं, सो
तुम तलवार से मारे जाओगे; तुम यहोवा
को छोड़कर फिर गए हो, इसलिये वह
तुम्हारे संग नहीं रहेगा। ४४ परन्तु वे
ढिठाई करके पहाड़ की चोटी पर चढ़ गए,
परन्तु यहोवा की वाचा का सन्दूक, और
मूसा, छावनी से न हटे। ४५ तब अमालेकी
और कनानी जो उस पहाड़ पर रहते थे उन

* मूल में—हाथ उठाया।

पर चढ़ आए, और होर्मा तक उनको मारते
चले आए ॥

(अन्नबलियों और अर्घों की विधि)

१५ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियों से कह, कि जब तुम
अपने निवास के देश मे पहुचो, जो मैं तुम्हे
देता हूं, ३ और यहोवा के लिये क्या
होमबलि, क्या मेलबलि, कोई हव्य चढ़ावो,
चाहे वह विशेष मन्नत पूरी करने का हो
चाहे स्वेच्छाबलि का हो, चाहे तुम्हारे
नियत समयो मे का हो, या वह चाहे गाय-
बैल चाहे भेड़-बकरियो मे का हो, जिस से
यहोवा के लिये सुखदायक सुगन्ध हो,
४ तब उस होमबलि वा मेलबलि के सग
भेड के बच्चे पीछे यहोवा के लिये चौथाई
हिन तेल से सना हुआ एपा का दसवा अश
मैदा अन्नबलि करके चढाना, ५ और
चौथाई हिन दाखमधु अर्घ करके देना।
६ और मेढ़े पीछे तिहाई हिन तेल से सना
हुआ एपा का दो दसवा अंश मैदा अन्नबलि
करके चढ़ाना; ७ और उसका अर्घ यहोवा
को सुखदायक सुगन्ध देनेवाला तिहाई हिन
दाखमधु देना। ८ और जब तू यहोवा को
होमबलि वा किसी विशेष मन्नत पूरी करने
के लिये बलि वा मेलबलि करके बछड़ा
चढ़ाए, ९ तब बछड़े का चढानेवाला
उसके संग आध हिन तेल से सना हुआ एपा
का तीन दसवा अश मैदा अन्नबलि करके
चढ़ाए। १० और उसका अर्घ आध हिन
दाखमधु चढ़ाए, वह यहोवा को सुखदायक
सुगन्ध देनेवाला हव्य होगा। ११ एक एक
बछड़े, वा मेढे, वा भेड़ के बच्चे, वा बकरी
के बच्चे के साथ इसी रीति चढ़ावा चढाया
जाए। १२ तुम्हारे बलिपशुओं की जितनी
गिनती हो, उसी गिनती के अनुसार
एक एक के साथ ऐसा ही किया करना।
१३ जितने देशी हों वे यहोवा को सुख-
दायक सुगन्ध देनेवाला हव्य चढाते समय
ये काम इसी रीति से किया करें। १४ और
यदि कोई परदेशी तुम्हारे संग रहता हो, वा
तुम्हारी किसी पीढी मे तुम्हारे बीच कोई
रहनेवाला हो, और वह यहोवा को सुख-
दायक सुगन्ध देनेवाला हव्य चढाना चाहे,
तो जिस प्रकार तुम करोगे उसी प्रकार वह
भी करे। १५ मण्डली के लिये, अर्थात्
तुम्हारे और तुम्हारे संग रहनेवाले परदेशी
दोनो के लिये एक ही विधि हो; तुम्हारी
पीढी पीढी मे यह सदा की विधि ठहरे, कि
जैसे तुम हो वैसे ही परदेशी भी यहोवा के
लिये ठहरता है। १६ तुम्हारे और तुम्हारे
सग रहनेवाले परदेशियो के लिये एक ही
व्यवस्था और एक ही नियम है ॥

१७ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
१८ इस्राएलियो को मेरा यह वचन सुना,
कि जब तुम उस देश मे पहुचो जहा मैं तुम
को लिये जाता हू, १९ और उस देश की
उपज का अन्न खाओ, तब यहोवा के लिये
उठाई हुई भेट चढ़ाया करो। २० अपने
पहिले गूधे हुए आटे की एक पपड़ी उठाई
हुई भेट करके यहोवा के लिये चढाना; जैसे
तुम खलिहान मे से उठाई हुई भेट
चढाओगे वैसे ही उसको भी उठाया करना।
२१ अपनी पीढ़ी पीढो में अपने पहिले गूधे
हुए आटे मे से यहोवा को उठाई हुई भेंट
दिया करना ॥

(अनजाने और जान बूझ के किए हुए
पापों का भेद)

२२ फिर जब तुम इन सब आज्ञाओं में
से जिन्हें यहोवा ने मूसा को दिया है किसी
का उल्लंघन भूल से करो, २३ अर्थात्

जिस दिन से यहोवा आज्ञा देने लगा, और
आगे की तुम्हारी पीढ़ी पीढ़ी में उस दिन से
उस ने जितनी आज्ञाएं मूसा के द्वारा दी हैं,
२४ उस में यदि भूल से किया हुआ पाप
मण्डली के बिना जाने हुआ हो, तो सारी
मण्डली यहोवा को सुखदायक सुगन्ध देने-
वाला होमबलि करके एक बछड़ा, और उस-
के संग नियम के अनुसार उसका अन्नबलि
और अर्घ चढ़ाए, और पापबलि करके एक
बकरा चढ़ाए। २५ तब याजक इस्रा-
एलियों की सारी मण्डली के लिये प्रायश्चित्त
करे, और उनकी क्षमा की जाएगी;
क्योंकि उनका पाप भूल से हुआ, और
उन्हों ने अपनी भूल के लिये अपना चढ़ावा,
अर्थात् यहोवा के लिये हव्य और अपना
पापबलि उसके साम्हने चढ़ाया। २६ सो
इस्राएलियों की सारी मण्डली का, और
उसके बीच रहनेवाले परदेशी का भी, वह
पाप क्षमा किया जाएगा, क्योंकि वह सब
लोगों के अनजान में हुआ। २७ फिर यदि
कोई प्राणी भूल से पाप करे, तो वह एक
वर्ष की एक बकरी पापबलि करके चढ़ाए।
२८ और याजक भूल से पाप करनेवाले
प्राणी के लिये यहोवा के साम्हने प्रायश्चित्त
करे; सो इस प्रायश्चित्त के कारण उसका
वह पाप क्षमा किया जाएगा। २९ जो
कोई भूल से कुछ करे, चाहे वह इस्राएलियों
में देशी हो, चाहे तुम्हारे बीच परदेशी होकर
रहता हो, सब के लिये तुम्हारी एक ही
व्यवस्था हो। ३० परन्तु क्या देशी क्या
परदेशी, जो प्राणी ढिठाई से कुछ करे, वह
यहोवा का अनादर करनेवाला ठहरेगा,
और वह प्राणी अपने लोगों में से नाश किया
जाए। ३१ वह जो यहोवा का वचन तुच्छ
जानता है, और उसकी आज्ञा का टालने-
वाला है, इसलिये वह प्राणी निश्चय नाश
किया जाए; उसका अधर्म उसी के सिर
पड़ेगा॥

३२ जब इस्राएली जंगल में रहते थे,
उन दिनों एक मनुष्य विश्राम के दिन लकड़ी
बीनता हुआ मिला। ३३ और जिनको
वह लकड़ी बीनता हुआ मिला, वे उसको
मूसा और हारून, और सारी मण्डली
के पास ले गए। ३४ उन्हों ने उसको
हवालात में रखा, क्योंकि ऐसे मनुष्य से
क्या करना चाहिये वह प्रकट नहीं किया
गया था। ३५ तब यहोवा ने मूसा से कहा,
वह मनुष्य निश्चय मार डाला जाए; सारी
मण्डली के लोग छावनी के बाहर उस पर
पत्थरवाह करें। ३६ सो जैसा यहोवा ने
मूसा को आज्ञा दी थी उसी के अनुसार सारी
मण्डली के लोगों ने उसको छावनी से बाहर
ले जाकर पत्थरवाह किया, और वह मर
गया॥

३७ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
३८ इस्राएलियों से कह, कि अपनी पीढ़ी
पीढ़ी में अपने वस्त्रों के कोर पर झालर
लगाया करना, और एक एक कोर की
झालर पर एक नीला फीता लगाया करना;
३९ और वह तुम्हारे लिये ऐसी झालर
ठहरे, जिस से जब जब तुम उसे देखो तब तब
यहोवा की सारी आज्ञाएं तुम को स्मरण
आ जाएं; और तुम उनका पालन करो,
और तुम अपने अपने मन और अपनी अपनी
दृष्टि के वश में होकर व्यभिचार न करते
फिरो जैसे करते आए हो। ४० परन्तु तुम
यहोवा की सब आज्ञाओं को स्मरण करके
उनका पालन करो, और अपने परमेश्वर के
लिये पवित्र बनो। ४१ मैं यहोवा तुम्हारा
परमेश्वर हूं, जो तुम्हें मिस्र देश से निकाल
ले आया कि तुम्हारा परमेश्वर ठहरूं; मैं
तुम्हारा परमेश्वर यहोवा हूं॥

(कोरह दातान और अबीराम का मचाया
हुआ बलवा)

१६ कोरह जो लेवी का परपोता,
कहात का पोता, और यिसहार का
पुत्र था, वह एलीआब के पुत्र दातान और
अबीराम, और पेलेत के पुत्र ओन, २ इन
तीनो रूबेनियो से मिलकर मराडली के
अढाई सौ प्रधान, जो सभासद और नामी
थे, उनको सग लिया; ३ और वे मूसा
और हारून के विरुद्ध उठ खडे हुए, और
उन से कहने लगे, तुम ने बहुत किया, अब
बस करो, क्योकि सारी मराडली का एक
एक मनुष्य पवित्र है, और यहोवा उनके
मध्य मे रहता है, इसलिये तुम यहोवा की
मराडली मे ऊचे पदवाले क्यो बन बैठे हो?
४ यह सुनकर मूसा अपने मुह के बल गिरा;
५ फिर उस ने कोरह और उसकी सारी
मराडली से कहा, कि बिहान को यहोवा
दिखला देगा कि उसका कौन है, और
पवित्र कौन है, और उसको अपने समीप
बुला लेगा; जिसको वह आप चुन लेगा
उसी को अपने समीप बुला भी लेगा।
६ इसलिये, हे कोरह, तुम अपनी सारी
मराडली समेत यह करो, अर्थात् अपना अपना
धूपदान ठीक करो; ७ और कल उन में
आग रखकर यहोवा के साम्हने धूप देना,
तब जिसको यहोवा चुन ले वही पवित्र
ठहरेगा। हे लेवियो, तुम भी बड़ी बडी बाते
करते हो, अब बस करो। ८ फिर मूसा ने
कोरह से कहा, हे लेवियो, सुनो, ९ क्या
यह तुम्हें छोटी बात जान पड़ती है, कि
इस्राएल के परमेश्वर ने तुम को इस्राएल की
मराडली से अलग करके अपने निवास की
सेवकाई करने, और मराडली के साम्हने खडे
होकर उसकी भी सेवा टहल करने के लिये
अपने समीप बुला लिया है; १० और तुझे
और तेरे सब लेवी भाइयो को भी अपने
समीप बुला लिया है? फिर भी तुम याजक
पद के भी खोजी हो? ११ और इसी
कारण तू ने अपनी सारी मराडली को यहोवा
के विरुद्ध इकट्ठी किया है; हारून कौन है
कि तुम उस पर बुडबुड़ाते हो? १२ फिर
मूसा ने एलीआब के पुत्र दातान और
अबीराम को बुलवा भेजा; और उन्हो ने
कहा, हम तेरे पास नही आएगे। १३ क्या
यह एक छोटी बात है, कि तू हम को ऐसे
देश से जिस मे दूध और मधु की धाराए
बहती है इसलिये निकाल लाया है, कि हमे
जगल मे मार डाले, फिर क्या तू हमारे ऊपर
प्रधान भी बनकर अधिकार जताता है?
१४ फिर तू हमे ऐसे देश मे जहा दूध और
मधु की धाराए बहती हैं नही पहुचाया,
और न हमे खेतो और दाख की बारियो के
अधिकारी किया। क्या तू इन लोगो की
आखो में धूलि * डालेगा? हम तो नही
आएगे। १५ तब मूसा का कोप बहुत
भडक उठा, और उस ने यहोवा से कहा, उन
लोगो की भेट की ओर दृष्टि न कर। मै ने
तो उन मे एक गदहा नही लिया, और न
उन मे से किसी की हानि की है। १६ तब
मूसा ने कोरह से कहा, कल तू अपनी सारी
मराडली को साथ लेकर हारून के साथ
यहोवा के साम्हने हाज़िर होना; १७ और
तुम सब अपना अपना धूपदान लेकर उन में
धूप देना, फिर अपना अपना धूपदान जो
सब समेत अढ़ाई सौ होगे यहोवा के साम्हने
ले जाना; विशेष करके तू और हारून अपना
अपना धूपदान ले जाना। १८ सो उन्हो ने
अपना अपना धूपदान लेकर और उन में
आग रखकर उन पर धूप डाला; और मूसा

* मूल में—आखें फोड़।

और हारून के साथ मिलापवाले तम्बू के
द्वार पर खड़े हुए। १६ और कोरह ने
सारी मण्डली को उनके विरुद्ध मिलापवाले
तम्बू के द्वार पर इकट्ठा कर लिया। तब
यहोवा का तेज सारी मण्डली को दिखाई
दिया ॥

२० तब यहोवा ने मूसा और हारून से
कहा, २१ उस मण्डली के बीच मे से
अलग हो जाओ। कि मै उन्हे पल भर मे
भस्म कर डालू। २२ तब वे मुह के बल
गिरके कहने लगे, हे ईश्वर, हे सब
प्राणियो के आत्माओं के परमेश्वर, क्या
एक पुरुष के पाप के कारण तेरा क्रोध सारी
मण्डली पर होगा? २३ यहोवा ने मूसा
से कहा, २४ मण्डली के लोगो से कह, कि
कोरह, दातान, और अबीराम के तम्बुओ के
आसपास से हट जाओ। २५ तब मूसा
उठकर दातान और अबीराम के पास
गया; और इस्राएलियो के वृद्ध लोग
उसके पीछे पीछे गए। २६ और उस
ने मण्डली के लोगो से कहा, तुम
उन दुष्ट मनुष्यो के डेरों के पास से
हट जाओ, और उनकी कोई वस्तु न
छूओ, कही ऐसा न हो कि तुम भी उनके
सब पापो मे फसकर मिट जाओ। २७ यह
सुन वे कोरह, दातान, और अबीराम के
तम्बुओ के आसपास से हट गए; परन्तु
दातान और अबीराम निकलकर अपनी
पत्नियो, बेटो, और बालबच्चो समेत अपने
अपने डेरे के द्वार पर खड़े हुए। २८ तब
मूसा ने कहा, इस से तुम जान लोगे कि
यहोवा ने मुझे भेजा है कि यह सब काम
करूं, क्योंकि मैं ने अपनी इच्छा से कुछ नही
किया। २९ यदि उन मनुष्यो की मृत्यु
और सब मनुष्यो के समान हो, और उनका
दण्ड सब मनुष्यो के समान हो, तब जानो
कि मै यहोवा का भेजा हुआ नही हू।
३० परन्तु यदि यहोवा अपनी अनोखी
शक्ति प्रकट करे,* और पृथ्वी अपना मुंह
पसारकर उनको, और उनका सब कुछ
निगल जाए, और वे जीते जी अधोलोक में
जा पडे, तो तुम समझ लो कि इन मनुष्यो ने
यहोवा का अपमान किया है। ३१ वह ये
सब बाते कह ही चुका था, कि भूमि उन
लोगो के पाव के नीचे फट गई; ३२ और
पृथ्वी ने अपना मुह खोल दिया और उनका,
और उनका घरद्वार का सामान, और
कोरह के सब मनुष्यो और उनकी सारी
सम्पत्ति को भी निगल लिया। ३३ और
वे और उनका सारा घरबार जीवित ही
अधोलोक मे जा पडे, और पृथ्वी ने उनको
ढाप लिया, और वे मण्डली के बीच मे
से नष्ट हो गए। ३४ और जितने इस्रा-
एली उनके चारो ओर थे वे उनका
चिल्लाना सुन यह कहते हुए भागे, कि कही
पृथ्वी हम को भी निगल न ले! ३५ तब
यहोवा के पास से आग निकली, और उन
अढ़ाई सौ धूप चढानेवालो को भस्म कर
डाला ॥

३६ तब यहोवा ने मूसा से कहा,
३७ हारून याजक के पुत्र एलीआज़ार से
कह, कि उन धूपदानो को आग मे से उठा
ले; और आग के अगारों को उधर ही
छितरा दे, क्योंकि वे पवित्र है। ३८ जिन्हों
ने पाप करके अपने ही प्राणो की हानि की है,
उनके धूपदानो के पत्तर पीट पीटकर बनाए
जाए जिस से कि वह वेदी के मढने के काम
आवे; क्योंकि उन्हो ने यहोवा के साम्हने
रखा था; इस से वे पवित्र हैं। इस प्रकार वह
इस्राएलियों के लिये एक निशान ठहरेगा।

* मूल में—यहोवा सृष्टि सिरजे।

३६ सो एलीआज़र याजक ने उन पीतल के
धूपदानों को, जिन मे उन जले हुए मनुष्यो
ने धूप चढ़ाया था, लेकर उनके पत्तर पीटकर
वेदी के मढने के लिये बनवा दिए, ४० कि
इस्राएलियो को इस बात का स्मरण रहे,
कि कोई दूसरा, जो हारून के वंश का न हो,
यहोवा के साम्हने धूप चढाने को समीप न
जाए, ऐसा न हो कि वह भी कोरह और
उसकी मण्डली के समान नष्ट हो जाए,
जैसे कि यहोवा ने मूसा के द्वारा उसको
आज्ञा दी थी ।।

४१ दूसरे दिन इस्राएलियों की सारी
मण्डली यह कहकर मूसा और हारून पर
बुडबुडाने लगी, कि यहोवा की प्रजा को
तुम ने मार डाला है। ४२ और जब
मण्डली के लोग मूसा और हारून के विरुद्ध
इकट्ठे हो रहे थे, तब उन्हो ने मिलापवाले
तम्बू की ओर दृष्टि की; और देखा, कि
बादल ने उसे छा लिया है, और यहोवा का
तेज दिखाई दे रहा है। ४३ तब मूसा और
हारून मिलापवाले तम्बू के साम्हने आए,
४४ तब यहोवा ने मूसा और हारून से कहा,
४५ तुम उस मण्डली के लोगो के बीच से
हट जाओ, कि मै उन्हे पल भर मे भस्म
कर डालू। तब वे मुह के बल गिरे।
४६ और मूसा ने हारून से कहा, धूपदान
को लेकर उस में वेदी पर से आग रखकर
उस पर धूप डाल, मण्डली के पास फुरती से
जाकर उसके लिये प्रायश्चित्त कर; क्योकि
यहोवा का कोप अत्यन्त भड़का है,* और
मरी फैलने लगी है। ४७ मूसा की आज्ञा
के अनुसार हारून धूपदान लेकर मण्डली के
बीच में दौड़ा गया; और यह देखकर कि
लोगों में मरी फैलने लगी है, उस ने धूप
जलाकर लोगों के लिये प्रायश्चित्त किया।
४८ और वह मुर्दो और जीवित के मध्य मे
खडा हुआ; तब मरी थम गई। ४९ और
जो कोरह के सङ्ग भागी होकर मर गए थे,
उन्हें छोड़ जो लोग इस मरी से मर गए वे
चौदह हज़ार सात सौ थे। ५० तब हारून
मिलापवाले तम्बू के द्वार पर मूसा के पास
लौट गया, और मरी थम गई।।

(याजकों और लेवियों की मर्यादा और
कर्तव्य कर्म)

१७ तब यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियो से बाते करके उन-
के पूर्वजो के घरानों के अनुसार, उनके सब
प्रधानों के पास से एक एक छडी ले; और
उन बारह छडियो मे से एक एक पर एक
एक के मूल पुरुष का नाम लिख, ३ और
लेवियों की छडी पर हारून का नाम लिख।
क्योकि इस्राएलियों के पूर्वजो के घरानो
के एक एक मुख्य पुरुष की एक एक छड़ी
होगी। ४ और उन छडियो को मिलाप-
वाले तम्बू मे साक्षीपत्र के आगे, जहा मै तुम
लोगो से मिला करता हूं, रख दे। ५ और
जिस पुरुष को मै चुनूगा उसकी छडी मे
कलिया फूट निकलेंगी; और इस्राएली जो
तुम पर बुडबुड़ाते रहते हैं, वह बुड़बुडाना मै
अपने ऊपर से दूर करूंगा। ६ सो मूसा ने
इस्राएलियो से यह बात कही; और उनके
सब प्रधानो ने अपने अपने लिये, अपने अपने
पूर्वजो के घरानों के अनुसार, एक एक छड़ी
उसे दी, सो बारह छड़ियां हुई; और उन-
की छड़ियों मे हारून की भी छड़ी थी।
७ उन छड़ियो को मूसा ने साक्षीपत्र के तम्बू
में यहोवा के साम्हने रख दिया। ८ दूसरे
दिन मूसा साक्षीपत्र के तम्बू मे गया; तो
क्या देखा, कि हारून की छड़ी जो लेवी के

* मूल में—यहोवा के सम्मुख से क्रोध
निकला है।

घराने के लिये थी उस में कलिया फूट
निकली, अर्थात् उस में कलिया लगी, और
फूल भी फूले, और पके बादाम भी लगे है।
९ सो मूसा उन सब छडियो को यहोवा के
साम्हने से निकालकर सब इस्राएलियों के
पास ले गया; और उन्हो ने अपनी अपनी
छडी पहिचानकर ले ली। १० फिर
यहोवा ने मूसा से कहा, हारून की छड़ी को
साक्षीपत्र के साम्हने फिर धर दे, कि यह उन
दगा करनेवालो के लिये एक निशान बन-
कर रखी रहे, कि तू उनका बुड़बुडाना जो
मेरे विरुद्ध होता रहता है भविष्य में रोक
रखे, ऐसा न हो कि वे मर जाए। ११ और
मूसा ने यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार
ही किया॥

१२ तब इस्राएली मूसा से कहने लगे,
देख, हमारे प्राण निकला चाहते हैं, हम नष्ट
हुए, हम सब के सब नष्ट हुए जाते हैं।
१३ जो कोई यहोवा के निवास के समीप
जाता है वह मारा जाता है। तो क्या हम
सब के सब मर ही जाएगे॥

१८ फिर यहोवा ने हारून से कहा,
कि पवित्रस्थान के अधर्म का भार
तुझ पर, और तेरे पुत्रों और तेरे पिता के
घराने पर होगा; और तुम्हारा याजक कर्म
के अधर्म का भार भी तेरे पुत्रों पर होगा।
२ और लेवी का गोत्र, अर्थात् तेरे मूलपुरुष
के गोत्रवाले जो तेरे भाई हैं, उनको भी अपने
साथ ले आया कर, और वे तुझ से मिल
जाए, और तेरी सेवा टहल किया करें, परन्तु
साक्षीपत्र के तम्बू के साम्हने तू और तेरे
पुत्र ही आया करें। ३ जो तुझे सौंपा गया
है उसकी और सारे तम्बू की भी वे रक्षा
किया करे; परन्तु पवित्रस्थान के पात्रों के
और वेदी के समीप न आएं, ऐसा न हो कि
वे और तुम लोग भी मर जाओ। ४ सो वे
तुझ से मिल जाए, और मिलापवाले तम्बू
की सारी सेवकाई की वस्तुओं की रक्षा
किया करे; परन्तु जो तेरे कुल का न हो
वह तुम लोगों के समीप न आने पाए।
५ और पवित्रस्थान और वेदी की रखवाली
तुम ही किया करो, जिस से इस्राएलियो
पर फिर कोप न भड़के। ६ परन्तु मैं ने
आप तुम्हारे लेवी भाइयो को इस्राएलियो
के बीच से अलग कर लिया है, और वे
मिलापवाले तम्बू की सेवा करने के लिये
तुम को और यहोवा को सौप दिये गए हैं।
७ पर वेदी की और बीचवाले पर्दे के भीतर
की बातो की सेवकाई के लिये तू और तेरे
पुत्र अपने याजकपद की रक्षा करना, और
तुम ही सेवा किया करना; क्योकि मैं तुम्हे
याजकपद की सेवकाई दान करता हू;
और जो तेरे कुल का न हो वह यदि समीप
आए तो मार डाला जाए॥

८ फिर यहोवा ने हारून से कहा, सुन,
मैं आप तुझ को उठाई हुई भेंटे सौप देता हू,
अर्थात् इस्राएलियो की पवित्र की हुई
वस्तुएं; जितनी हों उन्हें मैं तेरा अभिषेक-
वाला भाग ठहराकर तुझे और तेरे पुत्रो को
सदा का हक़ करके दे देता हू। ९ जो परम-
पवित्र वस्तुएं आग में होम न की जाएंगी
वे तेरी ही ठहरें, अर्थात् इस्राएलियों के सब
चढ़ावों में से उनके सब अन्नबलि, सब पाप-
बलि, और सब दोषबलि, जो वे मुझ को दे,
वह तेरे और तेरे पुत्रों के लिये परमपवित्र
ठहरे। १० उनको परमपवित्र वस्तु जान-
कर खाया करना; उनको हर एक पुरुष
खा सकता है; वे तेरे लिये पवित्र हैं।
११ फिर ये वस्तुए भी तेरी ठहरे, अर्थात्
जितनी भेंटें इस्राएली हिलाने के लिये दें,
उनको मैं तुझे और तेरे बेटे-बेटियों को सदा

का हक करके दे देता हूं; तेरे घराने में
जितने शुद्ध हों वह उन्हें खा सकेंगे।
१२ फिर उत्तम से उत्तम ताजा तेल, और
उत्तम से उत्तम नया दाखमधु, और गेहूं,
अर्थात् इनकी पहली उपज जो वे यहोवा को
दें, वह मैं तुझ को देता हूं। १३ उनके
देश के सब प्रकार की पहली उपज, जो वे
यहोवा के लिये ले आएं, वह तेरी ही ठहरे;
तेरे घराने मे जितने शुद्ध हो वे उन्हें खा
सकेंगे। १४ इस्राएलियो में जो कुछ अर्पण
किया जाए वह भी तेरा ही ठहरे। १५ सब
प्राणियों में से जितने अपनी अपनी मां के
पहिलौठे हों, जिन्हें लोग यहोवा के लिये
चढाएं, चाहे मनुष्य के चाहे पशु के पहिलौठे
हों, वे सब तेरे ही ठहरे, परन्तु मनुष्यों
और अशुद्ध पशुओ के पहिलौठो को दाम
लेकर छोड़ देना। १६ और जिन्हें छुडाना
हो, जब वे महीने भर के हों तब उनके
लिये अपने ठहराए हुए मोल के अनुसार,
अर्थात् पवित्रस्थान के बीस गेरा के शेकेल
के हिसाब से पाच शेकेल लेके उन्हें छोड़ना।
१७ पर गाय, वा भेड़ी, वा बकरी के
पहिलौठे को न छोडना; वे तो पवित्र हैं।
उनके लोहू को वेदी पर छिड़क देना, और
उनकी चरबी को हव्य करके जलाना, जिस
से यहोवा के लिये सुखदायक सुगन्ध हो;
१८ परन्तु उनका मांस तेरा ठहरे, और
हिलाई हुई छाती, और दहिनी जांघ भी तेरा
ही ठहरे। १९ पवित्र वस्तुओं की जितनी
भेंटे इस्राएली यहोवा को दें, उन सभो को मैं
तुझे और तेरे बेटे-बेटियों को सदा का हक़
करके दे देता हूं: यह तो तेरे और तेरे वंश के
लिये यहोवा की * सदा के लिये नमक की
अटल वाचा है। २० फिर यहोवा ने हारून
से कहा, इस्राएलियों के देश मे तेरा कोई
भाग न होगा, और न उनके बीच तेरा कोई
अंश होगा; उनके बीच तेरा भाग और
तेरा अंश मैं ही हूं॥

२१ फिर मिलापवाले तम्बू की जो सेवा
लेवी करते हैं उसके बदले मैं उनको इस्रा-
एलियो का सब दशमांश उनका निज भाग
कर देता हूं। २२ और भविष्य मे इस्राएली
मिलापवाले तम्बू के समीप न आए, ऐसा न
हो कि उनके सिर पर पाप लगे, और वे मर
जाए। २३ परन्तु लेवी मिलापवाले तम्बू
की सेवा किया करे, और उनके अधर्म का
भार वे ही उठाया करें; यह तुम्हारी पीढ़ियो
में सदा की विधि ठहरे; और इस्राएलियों
के बीच उनका कोई निज भाग न होगा।
२४ क्योंकि इस्राएली जो दशमांश यहोवा
को उठाई हुई भेंट करके देंगे, उसे मैं लेवियों
को निज भाग करके देता हूं, इसीलिये मैं ने
उनके विषय मे कहा है, कि इस्राएलियों के
बीच कोई भाग उनको न मिले॥

२५ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२६ तू लेवियों से कह, कि जब जब तुम
इस्राएलियों के हाथ से वह दशमांश लो
जिसे यहोवा तुम को तुम्हारा निज भाग
करके उन से दिलाता है, तब तब उस में से
यहोवा के लिये एक उठाई हुई भेंट करके
दशमांश का दशमांश देना। २७ और
तुम्हारी उठाई हुई भेंट तुम्हारे हित के लिये
एसी गिनी जाएगी जैसा खलिहान में का
अन्न, वा रसकुण्ड में का दाखरस गिना
जाता है। २८ इस रीति तुम भी अपने सब
दशमांशों में से, जो इस्राएलियो की ओर से
पाओगे, यहोवा को एक उठाई हुई भेंट देना;
और यहोवा की यह उठाई हुई भेंट हारून
याजक को दिया करना। २९ जितने दान
तुम पाओ उन में से हर एक का उत्तम से

* मूल में—के साम्हने।

उत्तम भाग, जो पवित्र ठहरा है, सो उसे
यहोवा के लिये उठाई हुई भेंट करके पूरी
पूरी देना। ३० इसलिये तू लेवियों से कह,
कि जब तुम उस में का उत्तम से उत्तम भाग
उठाकर दो, तब यह तुम्हारे लिये खलिहान
में के अन्न, और रसकुण्ड के रस के तुल्य
गिना जाएगा; ३१ और उसको तुम अपने
घरानों समेत सब स्थानों में खा सकते हो,
क्योंकि मिलापवाले तम्बू की जो सेवा तुम
करोगे उसका बदला यही ठहरा है।
३२ और जब तुम उसका उत्तम से उत्तम
भाग उठाकर दो तब उसके कारण तुम को
पाप न लगेगा। परन्तु इस्राएलियों की
पवित्र की हुई वस्तुओं को अपवित्र न करना,
ऐसा न हो कि तुम मर जाओ॥

(लोथ आदि को स्पर्शजन्य अशुद्धता के
निवारण का उपाय)

१९ फिर यहोवा ने मूसा और हारून
से कहा, २ व्यवस्था की जिस
विधि की आज्ञा यहोवा देता है वह यह है,
कि तू इस्राएलियों से कह, कि मेरे पास एक
लाल निर्दोष बछिया ले आओ, जिस में कोई
भी दोष न हो, और जिस पर जूआ कभी
न रखा गया हो। ३ तब उसे एलीआजर
याजक को दो, और वह उसे छावनी से बाहर
ले जाए, और कोई उसको उसके साम्हने
बलिदान करे; ४ तब एलीआजर याजक
अपनी उंगली से उसका कुछ लोहू लेकर
मिलापवाले तम्बू के साम्हने की ओर सात
बार छिड़क दे। ५ तब कोई उस बछिया
को खाल, मांस, लोहू, और गोबर समेत
उसके साम्हने जलाए; ६ और याजक
देवदारु की लकड़ी, जूफा, और लाल रङ्ग का
कपड़ा लेकर उस आग में जिस में बछिया
जलती हो डाल दे। ७ तब वह अपने वस्त्र
धोए और स्नान करे, इसके बाद छावनी
में तो आए, परन्तु सांझ तक अशुद्ध रहे।
८ और जो मनुष्य उसको जलाए वह भी
जल से अपने वस्त्र धोए और स्नान करे,
और सांझ तक अशुद्ध रहे। ९ फिर कोई
शुद्ध पुरुष उस बछिया की राख बटोरकर
छावनी के बाहर किसी शुद्ध स्थान में रख
छोड़े; और वह राख इस्राएलियों की मण्डली
के लिये अशुद्धता से छुड़ानेवाले जल के लिये
रखी रहे; वह तो पापबलि है। १० और
जो मनुष्य बछिया की राख बटोरे वह अपने
वस्त्र धोए, और सांझ तक अशुद्ध रहे। और
यह इस्राएलियों के लिये, और उनके बीच
रहनेवाले परदेशियों के लिये भी सदा की
विधि ठहरे। ११ जो किसी मनुष्य की
लोथ छूए वह सात दिन तक अशुद्ध रहे;
१२ ऐसा मनुष्य तीसरे दिन उस जल से
पाप छुड़ाकर अपने को पावन करे, और
सातवें दिन शुद्ध ठहरे; परन्तु यदि वह तीसरे
दिन आप को पाप छुड़ाकर पावन न करे,
तो सातवें दिन शुद्ध न ठहरेगा। १३ जो
कोई किसी मनुष्य की लोथ छूकर पाप
छुड़ाकर अपने को पावन न करे, वह यहोवा
के निवासस्थान का अशुद्ध करनेवाला
ठहरेगा, और वह प्राणी इस्राएल में से नाश
किया जाए; अशुद्धता से छुड़ानेवाला जल
उस पर न छिड़का गया, इस कारण वह
अशुद्ध ठहरेगा, उसकी अशुद्धता उस में बनी
रहेगी। १४ यदि कोई मनुष्य डेरे में मर
जाए तो व्यवस्था यह है, कि जितने उस
डेरे में रहे, वा उस में जाए, वे सब सात
दिन तक अशुद्ध रहें। १५ और हर एक
खुला हुआ पात्र, जिस पर कोई ढकना लगा
न हो, वह अशुद्ध ठहरे। १६ और जो कोई
मैदान में तलवार से मारे हुए को, वा अपनी
मृत्यु से मरे हुए को, वा मनुष्य की हड्डी को,

वा किसी कब्र को छूए, तो सात दिन तक
अशुद्ध रहे। १७ अशुद्ध मनुष्य के लिये
जलाए हुए पापबलि की राख में से कुछ
लेकर पात्र में डालकर उस पर सोते का
जल डाला जाए; १८ तब कोई शुद्ध
मनुष्य जूफा लेकर उस जल मे डुबाकर
जल को उस डेरे पर, और जितने पात्र और
मनुष्य उस मे हों, उन पर छिड़के, और हड्डी
के, वा मारे हुए के, वा अपनी मृत्यु से मरे
हुए के, वा कब्र के छूनेवाले पर छिड़क दे;
१९ वह शुद्ध पुरुष तीसरे दिन और सातवें
दिन उस अशुद्ध मनुष्य पर छिड़के; और
सातवें दिन वह उसके पाप छुड़ाकर उसको
पावन करे, तब वह अपने वस्त्रों को धोकर
और जल से स्नान करके सांझ को शुद्ध
ठहरे। २० और जो कोई अशुद्ध होकर
अपने पाप छुड़ाकर अपने को पावन न कराए,
वह प्राणी यहोवा के पवित्र स्थान का अशुद्ध
करनेवाला ठहरेगा, इस कारण वह मण्डली
के बीच मे से नाश किया जाए; अशुद्धता से
छुड़ानेवाला जल उस पर न छिड़का गया,
इस कारण वह अशुद्ध ठहरेगा। २१ और
यह उनके लिये सदा की विधि ठहरे। जो
अशुद्धता से छुड़ानेवाला जल छिड़के वह
अपने वस्त्रो को धोए; और जिस जन से
अशुद्धता से छुड़ानेवाला जल छू जाए वह
भी सांझ तक अशुद्ध रहे। २२ और जो
कुछ वह अशुद्ध मनुष्य छूए वह भी अशुद्ध
ठहरे; और जो प्राणी उस वस्तु को छूए
वह भी सांझ तक अशुद्ध रहे॥

(मूसा और हारून का पाप और उस
पाप का दण्ड)

२० पहिले महीने में सारी इस्राएली
मण्डली के लोग सीनै नाम जंगल
में आ गए, और कादेश में रहने लगे; और
वहां मरियम मर गई, और वहीं उसको
मिट्टी दी गई। २ वहां मण्डली के लोगों
के लिये पानी न मिला; सो वे मूसा और
हारून के विरुद्ध इकट्ठे हुए। ३ और लोग
यह कहकर मूसा से झगड़ने लगे, कि भला
होता कि हम उस समय ही मर गए होते जब
हमारे भाई यहोवा के साम्हने मर गए!
४ और तुम यहोवा की मण्डली को इस
जंगल में क्यों ले आए हो, कि हम अपने
पशुओं समेत यहां मर जाए? ५ और तुम ने
हम को मिस्र से क्यों निकालकर इस बुरे
स्थान मे पहुंचाया है? यहां तो बीज, वा
अंजीर, वा दाखलता, वा अनार, कुछ नहीं
है, यहां तक कि पीने को कुछ पानी भी नहीं
है। ६ तब मूसा और हारून मण्डली के
साम्हने से मिलापवाले तम्बू के द्वार पर
जाकर अपने मुंह के बल गिरे। और यहोवा
का तेज उनको दिखाई दिया। ७ तब
यहोवा ने मूसा से कहा, ८ उस लाठी को ले,
और तू अपने भाई हारून समेत मण्डली को
इकट्ठा करके उनके देखते उस चट्टान से बातें
कर, तब वह अपना जल देगी; इस प्रकार
से तू चट्टान में से उनके लिये जल निकाल
कर मण्डली के लोगों और उनके पशुओं को
पिला। ९ यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार
मूसा ने उसके साम्हने से लाठी को ले लिया।
१० और मूसा और हारून ने मण्डली को
उस चट्टान के साम्हने इकट्ठा किया, तब
मूसा ने उस से कहा, हे दंगा करनेवालो,
सुनो; क्या हम को इस चट्टान में से तुम्हारे
लिये जल निकालना होगा? ११ तब मूसा
ने हाथ उठाकर लाठी चट्टान पर दो बार
मारी; और उस में से बहुत पानी फूट
निकला, और मण्डली के लोग अपने पशुओं
समेत पीने लगे। १२ परन्तु मूसा और

हारून से यहोवा ने कहा, तुम ने जो मुझ पर
विश्वास नहीं किया, और मुझे इस्राएलियो
की दृष्टि मे पवित्र नही ठहराया, इसलिये
तुम इस मण्डली को उस देश में पहुचाने न
पाओगे जिसे मै ने उन्हें दिया है। १३ उस
सोते का नाम मरीबा पडा, क्योंकि
इस्राएलियो ने यहोवा से झगड़ा किया
था, और वह उनके बीच पवित्र ठहराया
गया ॥

### (एदोमियों का इस्राएलियों को अपने पास होकर चलने से बरजना)

१४ फिर मूसा ने कादेश से एदोम के
राजा के पास दूत भेजे, कि तेरा भाई इस्राएल
यों कहता है, कि हम पर जो जो क्लेश पडे
हैं वह तू जानता होगा; १५ अर्थात् यह
कि हमारे पुरखा मिस्र मे गए थे, और हम
मिस्र में बहुत दिन रहे; और मिस्रियो ने
हमारे पुरखाओं के साथ और हमारे साथ
भी बुरा बर्ताव किया; १६ परन्तु जब
हम ने यहोवा की दोहाई दी तब उस ने
हमारी सुनी, और एक दूत को भेजकर हमे
मिस्र से निकाल ले आया है; सो अब हम
कादेश नगर में हैं जो तेरे सिवाने ही पर है।
१७ सो हमे अपने देश मे से होकर जाने
दे। हम किसी खेत वा दाख की बारी से
होकर न चलेंगे, और कूओं का पानी न
पीएंगे; सड़क-सड़क होकर चले जाएंगे, और
जब तक तेरे देश से बाहर न हो जाए, तब
तक न दहिने न बाए मुड़ेंगे। १८ परन्तु
एदोमियो ने उसके पास कहला भेजा, कि
तू मेरे देश मे से होकर मत जा, नही तो मै
तलवार लिये हुए तेरा साम्हना करने को
निकलूगा। १९ इस्राएलियों ने उसके पास
फिर कहला भेजा, कि हम सड़क ही सड़क
चलेंगे, और यदि हम और हमारे पशु तेरा
पानी पीए, तो उसका दाम देंगे, हम को और
कुछ नही, केवल पाव पांव चलकर निकल
जान दे। २० परन्तु उस ने कहा, तू आने
न पाएगा। और एदोम बडी सेना लेकर
भुजबल से उसका साम्हना करने को निकल
आया। २१ इस प्रकार एदोम ने इस्राएल
को अपने देश के भीतर से होकर जाने देने
से इन्कार किया; इसलिये इस्राएल उसकी
ओर से मुड़ गए॥

### (हारून की मृत्यु)

२२ तब इस्राएलियो की सारी मण्डली
कादेश से कूच करके होर नाम पहाड के
पास आ गई। २३ और एदोम देश के
सिवाने पर होर पहाड़ में यहोवा ने मूसा
और हारून से कहा, २४ हारून अपने
लोगों मे जा मिलेगा; क्योंकि तुम दोनो ने
जो मरीबा नाम सोते पर मेरा कहना छोड़-
कर मुझ से बलवा किया है, इस कारण वह
उस देश में जाने न पाएगा जिसे मै ने इस्रा-
एलियो को दिया है। २५ सो तू हारून
और उसके पुत्र एलीआजर को होर पहाड़
पर ले चल; २६ और हारून के वस्त्र
उतारके उसके पुत्र एलीआजर को पहिना;
तब हारून वही मरकर अपने लोगो में जा
मिलेगा। २७ यहोवा की इस आज्ञा के
अनुसार मूसा ने किया: और वे सारी
मण्डली के देखते होर पहाड़ पर चढ गए।
२८ तब मूसा ने हारून के वस्त्र उतारके
उसके पुत्र एलीआजर को पहिनाए और
हारून वही पहाड़ की चोटी पर मर गया।
तब मूसा और एलीआजर पहाड़ पर से
उतर आए। २९ और जब इस्राएल की
सारी मण्डली ने देखा कि हारून का प्राण
छूट गया है, तब इस्राएल के सब घराने के
लोग उसके लिये तीस दिन तक रोते रहे॥

( कनानी राजा पर जय )

२१ तब अराद का कनानी राजा, जो
दक्खिन देश में रहता था, यह सुन-
कर, कि जिस मार्ग से वे भेदिये आए थे उसी
मार्ग से अब इस्राएली आ रहे हैं, इस्राएल से
लड़ा, और उन मे से कितनो को बन्धुआ कर
लिया। २ तब इस्राएलियो ने यहोवा से
यह कहकर मन्नत मानी, कि यदि तू सचमुच
उन लोगों को हमारे वश में कर दे, तो हम
उनके नगरों को सत्यानाश कर देंगे।
३ इस्राएल की यह बात सुनकर यहोवा ने
कनानियो को उनके वश मे कर दिया; सो
उन्हो ने उनके नगरो समेत उनको भी
सत्यानाश किया; इस से उस स्थान का
नाम होर्मा * रखा गया॥

( पीतल का बना ऊंचा सर्प )

४ फिर उन्हो ने होर पहाड से कूच
करके लाल समुद्र का मार्ग लिया, कि एदोम
देश से बाहर बाहर घूमकर जाए; और
लोगों का मन मार्ग के कारण बहुत व्याकुल
हो गया। ५ सो वे परमेश्वर के विरुद्ध
बात करने लगे, और मूसा से कहा, तुम लोग
हम को मिस्र से जगल में मरने के लिये
क्यों ले आए हो ? यहा न तो रोटी है, और
न पानी, और हमारे प्राण इस निकम्मी
रोटी से दुखित हैं। ६ सो यहोवा ने उन
लोगो में तेज विषवाले † साप भेजे, जो
उनको डसने लगे, और बहुत से इस्राएली
मर गए। ७ तब लोग मूसा के पास जाकर
कहने लगे, हम ने पाप किया है, कि हम ने
यहोवा के और तेरे विरुद्ध बातें की हैं;
यहोवा से प्रार्थना कर, कि वह सापो को
हम से दूर करे। तब मूसा ने उनके लिये
प्रार्थना की। ८ यहोवा ने मूसा से कहा,
एक तेज विषवाले * साप की प्रतिमा बनवा-
कर खम्भे पर लटका; तब जो साप से
डसा हुआ उसको देख ले वह जीवित
बचेगा। ९ सो मूसा ने पीतल का एक साप
बनवाकर खम्भे पर लटकाया; तब सांप के
डसे हुओं में से जिस जिस ने उस पीतल के
साप की ओर देखा वह जीवित बच गया।
१० फिर इस्राएलियो ने कूच करके ओबोत
मे डेरे डाले। ११ और ओबोत से कूच
करके अबारीम नाम डीहो में डेरे डाले, जो
पूरब की ओर मोआब के साम्हने के जंगल
में है। १२ वहां से कूच करके उन्हो ने
जेरेद नाम नाले में डेरे डाले। १३ वहा
से कूच करके उन्हो ने अर्नोन नदी, जो
जगल मे बहती और एमोरियो के देश
से निकलती है, उसकी परली ओर डेरे
खडे किए; क्योंकि अर्नोन मोआबियों और
एमोरियो के बीच होकर मोआब देश
का सिवाना ठहरा है। १४ इस कारण
यहोवा के संग्राम नाम पुस्तक मे इस
प्रकार लिखा है,

कि सूपा मे वाहेब,
और अर्नोन के नाले,
१५ और उन नालो की ढलान
जो आर नाम नगर की ओर है,
और जो मोआब के सिवाने पर
है †।

१६ फिर वहां से कूच करके वे बैर तक
गए; वहा वही कूआ है जिसके विषय में
यहोवा ने मूसा से कहा था, कि उन
लोगो को इकट्ठा कर, और मैं उन्हे पानी
दूगा॥

---

* अर्थात् सत्यानाश।
† मूल में—जलते हुए।

* मूल में—जलते हुए।
† मूल में—उठंगी है।

१७ उस समय इस्राएल ने यह गीत
गाया, कि

हे कूए, उबल-आ, उस कूए के
विषय में गाओ !
१८ जिसको हाकिमों ने खोदा,
और इस्राएल के रईसो ने
अपने सोटो और लाठियो से खोद
लिया ।।

१९ फिर वे जगल से मत्ताना को, और
मत्ताना से नहलीएल को, और नहलीएल से
बामोत को, २० और बामोत से कूच करके
उस तराई तक जो मोआब के मैदान मे है,
और पिसगा के उस सिरे तक भी जो
यशीमोन की ओर झुका है पहुच गए ।।

**( सीहोन और ओग नाम राजाओं का पराजय और उनका देश इस्राएलियों के वश में आना )**

२१ तब इस्राएल ने एमोरियो के राजा
सीहोन के पास दूतो से यह कहला भेजा,
२२ कि हमें अपने देश मे होकर जाने दे;
हम मुड़कर किसी खेत वा दाख की बारी में
तो न जाएगे; न किसी कूए का पानी पीएगे;
और जब तक तेरे देश से बाहर न हो जाए
तब तक सड़क ही से चले जाएगे। २३ तौभी
सीहोन ने इस्राएल को अपने देश से होकर
जाने न दिया; वरन अपनी सारी सेना को
इकट्ठा करके इस्राएल का साम्हना करने को
जंगल मे निकल आया, और यहस को आकर
उन से लड़ा। २४ तब इस्राएलियो ने उस-
को तलवार से मार लिया, और अर्नोन से
यब्बोक नदी तक, जो अम्मोनियों का
सिवाना था, उसके देश के अधिकारी हो
गए; अम्मोनियों का सिवाना तो दृढ था।
२५ सो इस्राएल ने एमोरियो के सब नगरों
को ले लिया, और उन में, अर्थात् हेशबोन
और उसके आस पास के नगरों में रहने-
लगे। २६ हेशबोन एमोरियों के राजा
सीहोन का नगर था; उस ने मोआब के
अगले राजा से लड़के उसका सारा देश
अर्नोन तक उसके हाथ से छीन लिया था।
२७ इस कारण गूढ़ बात के कहनेवाले कहते
हैं, कि

हेशबोन में आओ,
सीहोन का नगर बसे, और दृढ़
किया जाए।
२८ क्योंकि हेशबोन से आग,
अर्थात् सीहोन के नगर से लौ
निकली;
जिस से मोआब देश का आर नगर,
और अर्नोन के ऊंचे स्थानो के
स्वामी भस्म हुए।
२९ हे मोआब, तुझ पर हाय !
कमोश देवता की प्रजा नाश हुई,
उस ने अपने बेटो को भगेड़,
और अपनी बेटियों को एमोरी राजा
सीहोन की दासी कर दिया।
३० हम ने उन्हे गिरा दिया है, हेशबोन
दीबोन तक नष्ट हो गया है,
और हम ने नोपह और
मेदबा तक भी उजाड़ दिया है।।

३१ सो इस्राएल एमोरियो के देश में
रहने लगा। ३२ तब मूसा ने याजेर नगर
का भेद लेने को भेजा; और उन्हों ने उसके
गांवों को ले लिया, और वहा के एमोरियो
को उस देश से निकाल दिया। ३३ तब वे
मुड़के बाशान के मार्ग से जाने लगे; और
बाशान के राजा ओग ने उनका साम्हना
किया, अर्थात् लड़ने को अपनी सारी सेना
समेत एद्रेई में निकल आया। ३४ तब
यहोवा ने मूसा से कहा, उस से मत डर;
क्योंकि मै उसको सारी सेना और देश समेत
तेरे हाथ में कर देता हूं; और जैसा तू ने

एमोरियो के राजा हेशबोनवासी सीहोन के
साथ किया है, वैसा ही उसके साथ भी
करना। ३५ तब उन्हो ने उसको, और
उसके पुत्रो और सारी प्रजा को यहा तक
मारा कि उसका कोई भी न बचा, और वे
उसके देश के अधिकारी हो गए।

२२ तब इस्राएलियो ने कूच करके
यरीहो के पास यरदन नदी के इस
पार मोआब के अराबा में डेरे खडे किए।।

(बिलाम का चरित्र)

२ और सिप्पोर के पुत्र बालाक ने देखा
कि इस्राएल ने एमोरियो से क्या क्या किया
है। ३ इसलिये मोआब यह जानकर, कि
इस्राएली बहुत है, उन लोगो से अत्यन्त
डर गया; यहा तक कि मोआब इस्राएलियो
के कारण अत्यन्त व्याकुल हुआ। ४ तब
मोआबियो ने मिद्यानी पुरनियो से कहा,
अब वह दल हमारे चारो ओर के सब लोगो
को ऐसा चट कर जाएगा, जिस तरह बैल
खेत की हरी घास को चट कर जाता है।
उस समय सिप्पोर का पुत्र बालाक मोआब
का राजा था; ५ और इस ने पतोर नगर
को, जो महानद के तट पर बोर के पुत्र
बिलाम के जातिभाइयो की भूमि थी, वहा
बिलाम के पास दूत भेजे, कि वे यह कह-
कर उसे बुला लाए, कि सुन एक दल मिस्र
से निकल आया है, और भूमि उन से ढक गई
है, और अब वे मेरे साम्हने ही आकर बस
गए हैं। ६ इसलिये आ, और उन लोगो को
मेरे निमित्त शाप दे, क्योंकि वे मुझ से अधिक
बलवन्त है; तब सम्भव है कि हम उन पर
जयवन्त हों, और हम सब इनको अपने देश
से मारकर निकाल दें; क्योंकि यह तो मैं
जानता हूं कि जिसको तू आशीर्वाद देता
है वह धन्य होता है, और जिसको तू शाप
देता है वह स्रापित होता है। ७ तब
मोआबी और मिद्यानी पुरनिये भावी कहने
की दक्षिणा लेकर चले, और बिलाम के पास
पहुंचकर बालाक की बाते कह सुनाईं।
८ उस ने उन से कहा, आज रात को यहां
टिको, और जो बात यहोवा मुझ से कहेगा,
उसी के अनुसार मै तुम को उत्तर दूगा;
तब मोआब के हाकिम बिलाम के यहा ठहर
गए। ९ तब परमेश्वर ने बिलाम के पास
आकर पूछा, कि तेरे यहा ये पुरुष कौन
हें? १० बिलाम ने परमेश्वर से कहा,
सिप्पोर के पुत्र मोआब के राजा बालाक ने
मेरे पास यह कहला भेजा है, ११ कि सुन,
जो दल मिस्र से निकल आया है उस से
भूमि ढप गई है, इसलिये आकर मेरे लिये
उन्हे शाप दे; सम्भव है कि मै उनसे लडकर
उनको बरबस निकाल सकूगा। १२ पर-
मेश्वर ने बिलाम से कहा, तू इनके सग मत
जा; उन लोगो को शाप मत दे, क्योकि
वे आशीष के भागी हो चुके है। १३ भोर
को बिलाम ने उठकर बालाक के हाकिमो से
कहा, तुम अपने देश को चले जाओ; क्योकि
यहोवा मुझे तुम्हारे साथ जाने की आज्ञा
नही देता। १४ तब मोआबी हाकिम चले
गए और बालाक के पास जाकर कहा, कि
बिलाम ने हमारे साथ आने से नाह किया
है। १५ इस पर बालाक ने फिर और
हाकिम भेजे, जो पहिलो से प्रतिष्ठित और
गिनती मे भी अधिक थे। १६ उन्हो ने
बिलाम के पास आकर कहा, कि सिप्पोर का
पुत्र बालाक यों कहता है, कि मेरे पास आने
से किसी कारण नाह न कर; १७ क्योंकि
मै निश्चय तेरी बड़ी प्रतिष्ठा करूगा, और
जो कुछ तू मुझ से कहे वही मै करूगा;
इसलिये आ, और उन लोगों को मेरे
निमित्त शाप दे। १८ बिलाम ने बालाक के

कर्मचारियों को उत्तर दिया, कि चाहे बालाक
अपने घर को सोने चांदी से भरकर मुझे दे
दे, तौभी मैं अपने परमेश्वर यहोवा की
आज्ञा को पलट नहीं सकता, कि उसे घटाकर
वा बढ़ाकर मानूं। १९ इसलिये अब तुम
लोग आज रात को यहीं टिक रहो, ताकि
मैं जान लूं, कि यहोवा मुझ से और क्या
कहता है। २० और परमेश्वर ने रात को
बिलाम के पास आकर कहा, यदि वे पुरुष
तुझे बुलाने आए हैं, तो तू उठकर उनके संग
जा; परन्तु जो बात मैं तुझ से कहूं उसी के
अनुसार करना। २१ तब बिलाम भोर को
उठा, और अपनी गदही पर काठी बान्धकर,
मोआबी हाकिमों के संग चल पड़ा।
२२ और उसके जाने के कारण परमेश्वर
का कोप भड़क उठा, और यहोवा का दूत
उसका विरोध करने के लिये मार्ग रोक-
कर खड़ा हो गया। वह तो अपनी गदही
पर सवार होकर जा रहा था, और उसके
संग उसके दो सेवक भी थे। २३ और उस
गदही को यहोवा का दूत हाथ में नंगी
तलवार लिये हुए मार्ग में खड़ा दिखाई पड़ा;
तब गदही मार्ग छोड़कर खेत में चली गई,
तब बिलाम ने गदही को मारा, कि वह मार्ग
पर फिर आ जाए। २४ तब यहोवा का
दूत दाख की बारियों के बीच की गली में,
जिसके दोनों ओर बारी की दीवार थी,
खड़ा हुआ। २५ यहोवा के दूत को देखकर
गदही दीवार से ऐसी सट गई, कि बिलाम
का पांव दीवार से दब गया; तब उस ने
उसको फिर मारा। २६ तब यहोवा का
दूत आगे बढ़कर एक सकेत स्थान पर खड़ा
हुआ, जहां न तो दहिनी ओर हटने की जगह
थी और न बाईं ओर। २७ वहां यहोवा
के दूत को देखकर गदही बिलाम को लिये
दिये बैठ गई; फिर तो बिलाम का कोप
भड़क उठा, और उस ने गदही को लाठी से
मारा। २८ तब यहोवा ने गदही का मुंह
खोल दिया, और वह बिलाम से कहने लगी,
मैं ने तेरा क्या किया है, कि तू ने मुझे तीन
बार मारा? २९ बिलाम ने गदही से कहा,
यह कि तू ने मुझ से नटखटी की। यदि मेरे
हाथ में तलवार होती तो मैं तुझे अभी मार
डालता। ३० गदही ने बिलाम से कहा,
क्या मैं तेरी वही गदही नहीं जिस पर तू
जन्म से आज तक चढ़ता आया है? क्या मैं
तुझ से कभी ऐसा करती थी? वह बोला,
नहीं। ३१ तब यहोवा ने बिलाम की
आंखें खोलीं, और उसको यहोवा का दूत
हाथ में नंगी तलवार लिये हुए मार्ग में खड़ा
दिखाई पड़ा; तब वह झुक गया, और मुंह
के बल गिरके दण्डवत की। ३२ यहोवा
के दूत ने उस से कहा, तू ने अपनी गदही को
तीन बार क्यों मारा? सुन, तेरा विरोध
करने को मैं ही आया हूं, इसलिये कि तू
मेरे साम्हने उलटी चाल चलता है;
३३ और यह गदही मुझे देखकर मेरे
साम्हने से तीन बार हट गई। जो वह मेरे
साम्हने से हट न जाती, तो निःसन्देह मैं अब
तक तुझे तो मार ही डालता, परन्तु उसको
जीवित छोड़ देता। ३४ तब बिलाम ने
यहोवा के दूत से कहा, मैं ने पाप किया है;
मैं नहीं जानता था कि तू मेरा साम्हना करने
को मार्ग में खड़ा है। इसलिये अब यदि
तुझे बुरा लगता है, तो मैं लौट जाता हूं।
३५ यहोवा के दूत ने बिलाम से कहा, इन
पुरुषों के संग तू चला जा; परन्तु केवल वही
बात कहना जो मैं तुझ से कहूंगा। तब
बिलाम बालाक के हाकिमों के संग चला
गया। ३६ यह सुनकर, कि बिलाम आ
रहा है, बालाक उस से भेंट करने के लिये
मोआब के उस नगर तक जो उस देश के

अर्नोनवाले सिवाने पर है गया। ३७ बालाक
ने बिलाम से कहा, क्या मैं ने बड़ी आशा से
तुझे नही बुलवा भेजा था? फिर तू मेरे
पास क्यो नही चला आया? क्या मैं इस
योग्य नही कि सचमुच तेरी उचित प्रतिष्ठा
कर सकता? ३८ बिलाम ने बालाक से
कहा, देख, मै तेरे पास आया तो हू! परन्तु
अब क्या मैं कुछ कह सकता हू? जो बात
परमेश्वर मेरे मुह मे डालेगा वही बात मैं
कहूगा। ३९ तब बिलाम बालाक के
सग सग चला, और वे किर्यथूसोत तक आए।
४० और बालाक ने बैल और भेड़-बकरियो
को बलि किया, और बिलाम और उसके
साथ के हाकिमो के पास भेजा। ४१ बिहान
को बालाक बिलाम को बालू के ऊचे स्थानो
पर चढ़ा ले गया; और वहा से उसको
सब इस्राएली लोग दिखाई पडे॥

२३ तब बिलाम ने बालाक से
कहा, यहां पर मेरे लिये सात
वेदिया बनवा, और इसी स्थान पर
सात बछड़े और सात मेढ़े तैयार कर।
२ तब बालाक ने बिलाम के कहने के अनुसार
किया, और बालाक और बिलाम ने मिलकर
प्रत्येक वेदी पर एक बछड़ा और एक मेढ़ा
चढ़ाया। ३ फिर बिलाम ने बालाक से
कहा, तू अपने होमबलि के पास खड़ा रह,
और मैं जाता हू, सम्भव है कि यहोवा मुझ
से भेंट करने को आए; और जो कुछ वह मुझ
पर प्रकाश करेगा वही मैं तुझ को बताऊगा।
तब वह एक मुण्डे पहाड़ पर गया। ४ और
परमेश्वर बिलाम से मिला; और बिलाम ने
उस से कहा, मैं ने सात वेदिया तैयार की है,
और प्रत्येक वेदी पर एक बछड़ा और एक
मेढ़ा चढ़ाया है। ५ यहोवा ने बिलाम के
मुंह में एक बात डाली, और कहा, बालाक
के पास लौट जा, और यो कहना। ६ और
वह उसके पास लौटकर आ गया, और क्या
देखता है, कि वह सारे मोआबी हाकिमो
समेत अपने होमबलि के पास खड़ा है।
७ तब बिलाम ने अपनी गूढ़ बात आरम्भ
की, और कहने लगा,

बालाक ने मुझे आराम से, अर्थात्
मोआब के राजा ने मुझे पूरब के
पहाड़ो से बुलवा भेजा :
आ, मेरे लिये याक़ूब को शाप दे,
आ, इस्राएल को धमकी दे!
८ परन्तु जिन्हे ईश्वर ने नही शाप
दिया उन्हे मै क्यो शाप दू? और
जिन्हे यहोवा ने धमकी नही
दी उन्हे मै कैसे धमकी दू?
९ चट्टानों की चोटी पर से वे मुझे
दिखाई पडते है,
पहाड़ियो पर से मैं उनको देखता
हू;
वह ऐसी जाति है जो अकेली बसी
रहेगी,
और अन्यजातियो से अलग गिनी
जाएगी!
१० याक़ूब के धूलि के किनके को कौन
गिन सकता है,
वा इस्राएल की चौथाई की
गिनती कौन ले सकता है?
सौभाग्य यदि मेरी मृत्यु धर्मियों
की सी,
और मेरा अन्त भी उन्हीं के समान
हो!

११ तब बालाक ने बिलाम से कहा,
तू ने मुझ से क्या किया है? मै ने तुझे
अपने शत्रुओ को शाप देने को बुलवाया
था, परन्तु तू ने उन्हे आशीष ही आशीष
दी है। १२ उस ने कहा, जो बात

यहोवा ने मुझे सिखलाई क्या मुझे उसी
को सावधानी से बोलना न चाहिये?
१३ बालाक ने उस से कहा, मेरे संग
दूसरे स्थान पर चल, जहां से वे तुझे
दिखाई देंगे; तू उन सभों को तो नहीं,
केवल बाहरवालों को देख सकेगा, वहां
से उन्हें मेरे लिये शाप दे। १४ तब वह
उसको सोपीम नाम मैदान में पिसगा के
सिरे पर ले गया, और वहां सात वेदियां
बनवाकर प्रत्येक पर एक बछड़ा और एक
मेढ़ा चढ़ाया। १५ तब बिलाम ने बालाक
से कहा, अपने होमबलि के पास यहीं खड़ा
रह, और मैं उधर जाकर यहोवा से भेंट
करूं। १६ और यहोवा ने बिलाम से भेंट
की, और उस ने उसके मुंह में एक बात
डाली, और कहा, कि बालाक के पास लौट
जा, और यों कहना। १७ और वह उसके
पास गया, और क्या देखता है, कि वह
मोआबी हाकिमों समेत अपने होमबलि के
पास खड़ा है। और बालाक ने पूछा, कि यहोवा
ने क्या कहा है? १८ तब बिलाम ने अपनी
गूढ़ बात आरम्भ की, और कहने लगा,

हे बालाक, मन लगाकर* सुन,
हे सिप्पोर के पुत्र, मेरी बात पर
कान लगा:
१९ ईश्वर मनुष्य नहीं, कि झूठ बोले,
और न वह आदमी है, कि अपनी
इच्छा बदले।
क्या जो कुछ उस ने कहा उसे न
करे?
क्या वह वचन देकर उसे पूरा न
करे?
२० देख, आशीर्वाद ही देने की आज्ञा
मैं ने पाई है:
वह आशीष दे चुका है, और मैं
उसे नहीं पलट सकता।
२१ उस ने याक़ूब में अनर्थ नहीं पाया;
और न इस्राएल में अन्याय देखा
है।
उसका परमेश्वर यहोवा उसके
संग है,
और उन में राजा की सी ललकार
होती है।
२२ उनको मिस्र में से ईश्वर ही
निकाले लिये आ रहा है,
वह तो बनैले सांड़ के समान बल
रखता है।
२३ निश्चय कोई मंत्र याक़ूब पर नहीं
चल सकता, और इस्राएल पर
भावी कहना कोई अर्थ नहीं
रखता;
परन्तु याक़ूब और इस्राएल के
विषय अब यह कहा जाएगा,
कि ईश्वर ने क्या ही विचित्र काम
किया है!
२४ सुन, वह दल सिंहनी की नाईं उठेगा,
और सिंह की नाईं खड़ा होगा;
वह जब तक अहेर को न खा ले,
और मारे हुओं के लोहू को न
पी ले,
तब तक न लेटेगा॥

२५ तब बालाक ने बिलाम से कहा,
उनको न तो शाप देना, और न आशीष
देना। २६ बिलाम ने बालाक से कहा,
क्या मैं ने तुझ से नहीं कहा, कि जो कुछ
यहोवा मुझ से कहेगा, वही मुझे करना
पड़ेगा? २७ बालाक ने बिलाम से कहा,
चल, मैं तुझ को एक और स्थान पर ले
चलता हूं; सम्भव है कि परमेश्वर की इच्छा
हो कि तू वहां से उन्हें मेरे लिये शाप दे।

* मूल में—उठकर।

२८ तब बालाक बिलाम को पोर के सिरे
पर, जहा से यशीमोन देश दिखाई देता है,
ले गया। २९ और बिलाम ने बालाक से
कहा, यहां पर मेरे लिये सात वेदिया बनवा,
और यहां सात बछड़े और सात मेढे तैयार
कर। ३० बिलाम के कहने के अनुसार
बालाक ने प्रत्येक वेदी पर एक बछड़ा और
एक मेढ़ा चढाया॥

२४ यह देखकर, कि यहोवा इस्राएल
को आशीष ही दिलाना चाहता है,
बिलाम पहिले की नाईं शकुन देखने को न
गया, परन्तु अपना मुह जंगल की ओर कर
लिया। २ और बिलाम ने आखें उठाई,
और इस्राएलियों को अपने गोत्र गोत्र के
अनुसार बसे हुए देखा। और परमेश्वर का
आत्मा उस पर उतरा। ३ तब उसने अपनी
गूढ़ बात आरम्भ की, और कहने लगा, कि

बोर के पुत्र बिलाम की यह वाणी
है,
जिस पुरुष की आंखें बन्द थी उसी
की यह वाणी है,
४ ईश्वर के वचनों का सुननेवाला,
जो दण्डवत मे पड़ा हुआ खुली हुई
आखों से
सर्वशक्तिमान का दर्शन पाता है,
उसी की यह वाणी है: कि
५ हे याक़ूब, तेरे डेरे,
और हे इस्राएल, तेरे निवासस्थान
क्या ही मनभावने हैं!
६ वे तो नालों वा घाटियो की नाईं,
और नदी के तट की वाटिकाओं
के समान ऐसे फैले हुए हैं,
जैसे कि यहोवा के लगाए हुए
अगर के वृक्ष,
और जल के निकट के देवदारु।
७ और उसके डोलों से जल उमण्डा
करेगा,
और उसका बीज बहुतेरे जलभरे
खेतों मे पड़ेगा,
और उसका राजा अगाग से भी
महान होगा,
और उसका राज्य बढ़ता ही
जाएगा।
८ उसको मिस्र मे से ईश्वर ही
निकाले लिये आ रहा है;
वह तो बनैले साड के समान बल
रखता है,
जाति जाति के लोग जो उसके
द्रोही है उनको वह खा जायेगा,
और उनकी हड्डियों को टुकड़े
टुकडे करेगा,
और अपने तीरो से उनको बेधेगा।
९ वह दबका बैठा है, वह सिह वा
सिहनी की नाईं लेट गया है;
अब उसको कौन छेड़े?
जो कोई तुझे आशीर्वाद दे सो
आशीष पाए,
और जो कोई तुझे शाप दे वह
स्रापित हो॥

१० तब बालाक का कोप बिलाम पर
भडक उठा; और उस ने हाथ पर हाथ
पटककर बिलाम से कहा, मैं ने तुझे अपने
शत्रुओं के शाप देने के लिये बुलवाया, परन्तु
तू ने तीन बार उन्हें आशीर्वाद ही आशीर्वाद
दिया है। ११ इसलिये अब तू अपने स्थान
पर भाग जा; मैं ने तो सोचा था कि तेरी
बड़ी प्रतिष्ठा करूंगा, परन्तु अब यहोवा ने
तुझे प्रतिष्ठा पाने से रोक रखा है।
१२ बिलाम ने बालाक से कहा, जो दूत तू
ने मेरे पास भेजे थे, क्या मैं ने उन से भी न
कहा था, १३ कि चाहे बालाक अपने घर

को सोने चांदी से भरकर मुझे दे, तौभी
*मैं यहोवा की आज्ञा तोड़कर अपने मन से*
न तो भला कर सकता हू और न बुरा,
*जो कुछ यहोवा कहेगा वही मैं कहूगा ?*
**१४** *अब सुन, मैं अपने लोगों के पास लौट*
कर जाता हूं; परन्तु पहिले मैं तुझे चिता
देता हूं कि अन्त के दिनो में वे लोग तेरी
प्रजा से क्या क्या करेंगे। **१५** फिर वह
अपनी गूढ़ बात आरम्भ करके कहने
लगा, कि

बोर के पुत्र बिलाम की यह वाणी है,
जिस पुरुष की आंखे बन्द थी उसी की यह वाणी है,
**१६** ईश्वर के वचनो का सुननेवाला,
और परमप्रधान के ज्ञान का जाननेवाला,
जो दण्डवत में पडा हुआ खुली हुई आंखो से
सर्वशक्तिमान का दर्शन पाता है,
उसी की यह वाणी है : कि
**१७** मै उसको देखूगा तो सही, परन्तु अभी नहीं;
मै उसको निहारूंगा तो सही, परन्तु समीप होके नही :
याक़ूब में से एक तारा उदय होगा,
और इस्राएल में से एक राज दण्ड उठेगा;
जो मोआब की अलंगों को चूर कर देगा,
और सब दंगा करनेवालों को गिरा देगा।
**१८** तब एदोम और सेईर भी, जो उसके शत्रु हैं,
दोनों उसके वश में पड़ेंगे,
और इस्राएल वीरता दिखाता जाएगा।
**१९** और याक़ूब ही में से एक अधिपति आवेगा जो प्रभुता करेगा,
*और नगर में से बचे हुओ को भी* सत्यानाश करेगा॥

**२०** फिर उस ने अमालेक पर दृष्टि
करके अपनी गूढ बात आरम्भ
की, और कहने लगा,

अमालेक अन्यजातियों में श्रेष्ठ तो था,
परन्तु उसका अन्त विनाश ही है॥

**२१** फिर उस ने केनियो पर दृष्टि करके
अपनी गूढ बात आरम्भ की, और
कहने लगा,

तेरा निवासस्थान अति दृढ़ तो है,
और तेरा बसेरा चट्टान पर तो है;
**२२** तौभी केन उजड़ जाएगा।
और अन्त मे अश्शूर तुझे बन्धुआई में ले आएगा॥

**२३** फिर उस ने अपनी गूढ बात आरम्भ
की, और कहने लगा,

हाय जब ईश्वर यह करेगा तब कौन जीवित बचेगा ?
**२४** तौभी कित्तियों के पास से जहाज-वाले आकर अश्शूर को और एबेर को भी दु:ख देंगे;
और अन्त में उसका भी विनाश हो जाएगा॥

**२५** तब बिलाम चल दिया, और अपने
स्थान पर लौट गया; और
बालाक ने भी अपना मार्ग
लिया॥

**( इस्राएलियों का वेश्यागमन और उसका दण्ड )**

**२५** इस्राएली शित्तीम में रहते थे,
और लोग मोआबी लड़कियो के
संग कुकर्म करने लगे। २ और जब उन
स्त्रीयो ने उन लोगो को अपने देवताओ के
यज्ञो मे नेवता दिया, तब वे लोग खाकर उन-
के देवताओं को दण्डवत करने लगे। ३ यो
इस्राएली बालपोर देवता को पूजने लगे।
तब यहोवा का कोप इस्राएल पर भडक
उठा; ४ और यहोवा ने मूसा से कहा,
प्रजा के सब प्रधानो को पकडकर यहोवा
के लिये धूप में लटका दे, जिस से मेरा
भड़का हुआ कोप इस्राएल के ऊपर से दूर
हो जाए। ५ तब मूसा ने इस्राएली
न्यायियों से कहा, तुम्हारे जो जो आदमी
बालपोर के संग मिल गए हैं उन्हें घात
करो।।

६ और जब इस्राएलियो की सारी
मण्डली मिलापवाले तम्बू के द्वार पर रो
रही थी, तो एक इस्राएली पुरुष मूसा और
सब लोगो की आंखों के सामने एक मिद्यानी
स्त्री को अपने साथ अपने भाइयों के पास
ले आया। ७ इसे देखकर एलीआजर का
पुत्र पीनहास, जो हारून याजक का पोता
था, उस ने मण्डली में से उठकर हाथ में
एक बरछी ली, ८ और उस इस्राएली पुरुष
के डेरे मे जाने के बाद वह भी भीतर गया,
और उस पुरुष और उस स्त्री दोनों के पेट में
बरछी बेध दी। इस पर इस्राएलियो में जो
मरी फैल गई थी वह थम गई। ९ और
मरी से चौबीस हजार मनुष्य मर गए।।

१० तब यहोवा ने मूसा से कहा,
११ हारून याजक का पोता एलीआज़र का
पुत्र पीनहास, जिसे इस्राएलियों के बीच मेरी
सी जलन उठी, उस ने मेरी जलजलाहट
को उन पर से यहां तक दूर किया है, कि मैं ने
जलकर उनका अन्त नही कर डाला।
१२ इसलिये तू कह दे, कि मै उस से शांति
की वाचा बान्धता हू*; १३ और वह उसके
लिये, और उसके बाद उसके वंश के लिये,
सदा के याजकपद की वाचा होगी, क्योंकि
उसे अपने परमेश्वर के लिये जलन उठी,
और उस ने इस्राएलियों के लिये प्रायश्चित्त
किया। १४ जो इस्राएली पुरुष मिद्यानी
स्त्री के संग मारा गया, उसका नाम जिम्री
था, वह साल का पुत्र और शिमोनियो में से
अपने पितरों के घराने का प्रधान था।
१५ और जो मिद्यानी स्त्री मारी गई
उसका नाम कोजबी था, वह सूर की बेटी
थी, जो मिद्यानी पितरो के एक घराने के
लोगों का प्रधान था।।

१६ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
१७ मिद्यानियों को सता, और उन्हे मार;
१८ क्योंकि पोर के विषय और कोजबी
के विषय वे तुम को छल करके सताते हैं।
कोजबी तो एक मिद्यानी प्रधान की बेटी
और मिद्यानियों की जाति बहिन थी, और
मरी के दिन मे पोर के मामले में मारी
गई।।

**( इस्राएलियों की दूसरी बार गिनती लिए जाने का वर्णन )**

**२६** फिर यहोवा ने मूसा और
एलीआज़र नाम हारून याजक के
पुत्र से कहा, २ इस्राएलियों की सारी
मण्डली मे जितने बीस वर्ष के, वा उस से
अधिक अवस्था के होने से इस्राएलियों के
बीच युद्ध करने के योग्य हैं, उनके पितरो
के घरानों के अनुसार उन सभों की गिनती

* मूल में—मैं उसे अपनी शांतिवाली वाचा देता हूं।

करो। ३ सो मूसा और एलीआजार याजक
ने यरीहो के पास यरदन नदी के तीर पर
मोआब के अराबा में उन से समझाके कहा,
४ बीस वर्ष के और उस से अधिक अवस्था
के लोगों की गिनती लो, जैसे कि यहोवा ने
मूसा और इस्राएलियो को मिस्र देश से
निकल आने के समय आज्ञा दी थी॥

५ रूबेन जो इस्राएल का जेठा था; उसके
ये पुत्र थे; अर्थात् हनोक, जिस से हनोकियो
का कुल चला; और पल्लू, जिस से पल्लूइयो
का कुल चला; ६ हेस्रोन, जिस से हेस्रो-
नियो का कुल चला; और कर्मी, जिस से
कर्मियो का कुल चला। ७ रूबेनवाले कुल
ये ही थे; और इन मे से जो गिने गए वे
तैंतालीस हज़ार सात सौ तीस पुरुष थे।
८ और पल्लू का पुत्र एलीआब था।
९ और एलीआब के पुत्र नमूएल, दातान,
और अबीराम थे। ये वही दातान और
अबीराम है जो सभासद थे; और जिस
समय कोरह की मण्डली ने यहोवा से झगडा
किया था, उस समय उस मण्डली मे मिल-
कर वे भी मूसा और हारून से झगडे थे;
१० और जब उन अढाई सौ मनुष्यो के
आग मे भस्म हो जाने से वह मण्डली
मिट गई, उसी समय पृथ्वी ने मुह खोलकर
कोरह समेत इनको भी निगल लिया; और
वे एक दृष्टान्त ठहरे। ११ परन्तु कोरह
के पुत्र तो नही मरे थे॥

१२ शिमोन के पुत्र जिन से उनके कुल
निकले वे ये थे; अर्थात् नमूएल, जिस से
नमूएलियों का कुल चला; और यामीन,
जिस से यामीनियों का कुल चला; और
याकीन, जिस से याकीनियों का कुल चला;
१३ और जेरह, जिस से जेरहियों का कुल
चला; और शाऊल, जिस से शाऊलियों का
कुल चला। १४ शिमोनवाले कुल ये ही
थे; इन में से बाईस हज़ार दो सौ पुरुष
गिने गए॥

१५ और गाद के पुत्र जिन से उनके
कुल निकले वे ये थे; अर्थात् सपोन, जिस से
सपोनियों का कुल चला; और हाग्गी, जिस
से हाग्गियो का कुल चला; और शूनी, जिस
मे शूनियो का कुल चला; और ओजनी, जिस
से ओजनियों का कुल चला; १६ और एरी,
जिस से एरियों का कुल चला; और अरोद,
जिस से अरोदियों का कुल चला; १७ और
अरेली, जिस से अरेलियों का कुल चला।
१८ गाद के वंश के कुल ये ही थे; इन मे से
साढे चालीस हज़ार पुरुष गिने गए॥

१९ और यहूदा के एर और ओनान
नाम पुत्र तो हुए, परन्तु वे कनान देश मे मर
गए। २० और यहूदा के जिन पुत्रो से
उनके कुल निकले वे ये थे; अर्थात् शेला,
जिस से शेलियों का कुल चला; और पेरेस,
जिस से पेरेसियों का कुल चला, और जेरह,
जिस से जेरहियो का कुल चला। २१ और
पेरेस के पुत्र ये थे; अर्थात् हेस्रोन, जिस से
हेस्रोनियो का कुल चला; और हामूल, जिस
से हामूलियो का कुल चला। २२ यहूदियो
के कुल ये ही थे; इन मे से साढे छिहत्तर
हज़ार पुरुष गिने गए॥

२३ और इस्साकार के पुत्र जिन से
उनके कुल निकले वे ये थे; अर्थात् तोला,
जिस से तोलियों का कुल चला; और पुव्वा,
जिस से पुव्वियों का कुल चला; २४ और
याशूब, जिस से याशूबियों का कुल चला;
और शिम्रोन, जिस से शिम्रोनियो का कुल
चला। २५ इस्साकारियों के कुल ये ही
थे; इन मे से चौसठ हज़ार तीन सौ पुरुष
गिने गए॥

२६ और जबूलून के पुत्र जिन से उनके
कुल निकले वे ये थे; अर्थात् सेरेद, जिस से

सेरेदियों का कुल चला; और एलोन, जिन
से एलोनियों का कुल चला; और यहलेल,
जिस से यहलेलियों का कुल चला।
२७ जबूलूनियो के कुल ये ही थे; इन में
से साढ़े साठ हज़ार पुरुष गिने गए ।।

२८ और युसुफ के पुत्र जिन से उनके
कुल निकले वे मनश्शे और एप्रैम थे।
२९ मनश्शे के पुत्र ये थे; अर्थात् माकीर,
जिस मे माकीरियों का कुल चला; और
माकीर मे गिलाद उत्पन्न हुआ; और गिलाद
से गिलादियो का कुल चला। ३० गिलाद
के तो पुत्र ये थे; अर्थात् ईएजेर, जिस से
ईएजेरियो का कुल चला; ३१ और हेलेक,
जिस से हेलेकियो का कुल चला और अस्त्री-
एल, जिस से अस्त्रीएलियो का कुल चला;
और शेकेम, जिस से शेकेमियो का कुल
चला; और शमीदा, जिस से शमीदियो का
कुल चला; ३२ और हेपेर, जिस से हेपेरियो
का कुल चला। ३३ और हेपेर के पुत्र सलो-
फाद के बेटे नही, केवल बेटिया हुई; इन
बेटियो के नाम महला, नोआ, होग्ला,
मिल्का, और तिर्सा है। ३४ मनश्शेवाले
कुल ये ही थे; और इन में से जो गिने गए
वे बावन हजार सात सौ पुरुष थे ।।

३५ और एप्रैम के पुत्र जिन से उनके
कुल निकले वे ये थे; अर्थात् शूतेलह, जिस
से शूतेलहियो का कुल चला; और बेकेर,
जिस मे बेकेरियों का कुल चला; और तहन,
जिम मे तहनियो का कुल चला। ३६ और
शूतेलह के यह पुत्र हुआ; अर्थात् एरान, जिस
से एरानियो का कुल चला। ३७ एप्रैमियों
के कुल ये ही थे; इन मे से साढ़े बत्तीस हज़ार
पुरुष गिने गए। अपने कुलो के अनुसार
युसुफ के वंश के लोग ये ही थे ।।

३८ और बिन्यामीन के पुत्र जिन से
उनके कुल निकले वे ये थे; अर्थात् बेला
जिस से बेलियो का कुल चला; और अशबेल,
जिस से अशबेलियो का कुल चला; और
अहीराम, जिस से अहीरामियो का कुल
चला; ३९ और शपूपाम, जिस से शपूपा-
मियो का कुल चला; और हूपाम, जिस से
हूपामियो का कुल चला। ४० और बेला के
पुत्र अर्द और नामान थे; तथा अर्द से तो
अर्दियों का कुल, और नामान से नामानियों
का कुल चला। ४१ अपने कुलों के अनुसार
बिन्यामीनी ये ही थे; और इन मे से जो
गिने गए वे पैंतालीस हज़ार छः सौ
पुरुष थे ।।

४२ और दान का पुत्र जिस से उनका
कुल निकला यह था; अर्थात् शूहाम, जिस से
शूहामियों का कुल चला। और दान का
कुल यही था। ४३ और शूहामियो मे से
जो गिने गए उनके कुल मे चौसठ हज़ार
चार सौ पुरुष थे ।।

४४ और आशेर के पुत्र जिन से उनके
कुल निकले वे ये थे; अर्थात् यिम्ना, जिस से
यिम्नियो का कुल चला; यिश्वी, जिस से
यिश्वियो का कुल चला, और बरीआ, जिस
से बरीइयो का कुल चला। ४५ फिर बरीआ
के ये पुत्र हुए; अर्थात् हेबेर, जिस से हेबेरियो
का कुल चला; और मल्कीएल, जिस से
मल्कीएलियो का कुल चला। ४६ और
आशेर की बेटी का नाम सेरह है।
४७ आशेरियो के कुल ये ही थे; इन मे से
तिर्पन हजार चार सौ पुरुष गिने गए ।।

४८ और नप्ताली के पुत्र जिन से उनके
कुल निकले वे ये थे; अर्थात् यहसेल, जिस से
यहसेलियों का कुल चला; और गूनी, जिस
से गूनियों का कुल चला; ४९ येसेर, जिस
से येसेरियो का कुल चला; और शिल्लेम,
जिस से शिल्लेमियों का कुल चला।
५० अपने कुलों के अनुसार नप्ताली के कुल

ये ही थे; और इन में से जो गिने गए वे पैंतालीस हज़ार चार सौ पुरुष थे ।।

५१ सब इस्राएलियों में से जो गिने गए थे वे ये ही थे; अर्थात् छः लाख एक हज़ार सात सौ तीस पुरुष थे ।।

५२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
५३ इनको, इनकी गिनती के अनुसार, वह भूमि इनका भाग होने के लिये बाट दी जाए।
५४ अर्थात् जिस कुल मे अधिक हो उनको अधिक भाग, और जिस में कम हों उनको कम भाग देना; प्रत्येक गोत्र को उसका भाग उसके गिने हुए लोगों के अनुसार दिया जाए।
५५ तौभी देश चिट्ठी डालकर बांटा जाए; इस्राएलियों के पितरो के एक एक गोत्र का नाम, जैसे जैसे निकले वैसे वैसे वे अपना अपना भाग पाएं।
५६ चाहे बहुतों का भाग हो चाहे थोडो का हो, जो जो भाग बांटे जाए वह चिट्ठी डालकर बांटे जाए ।।

५७ फिर लेवियों में से जो अपने कुलो के अनुसार गिने गए वे ये है; अर्थात् गेर्शोनियों से निकला हुआ गेर्शोनियो का कुल, कहात से निकला हुआ कहातियों का कुल; और मरारी से निकला हुआ मरारियों का कुल।
५८ लेवियों के कुल ये हैं; अर्थात् लिब्नियों का, हेब्रानियों का, महलियों का, मूशियों का, और कोरहियों का कुल। और कहात से अम्राम उत्पन्न हुआ।
५९ और अम्राम की पत्नी का नाम योकेबेद है, वह लेवी के वंश की थी जो लेवी के वंश में मिस्र देश में उत्पन्न हुई थी; और वह अम्राम से हारून और मूसा और उनकी बहिन मरियम को भी जनी।
६० और हारून से नादाब, अबीहू, एलीआज़र, और ईतामार उत्पन्न हुए।
६१ नादाब और अबीहू तो उस समय मर गए थे, जब वे यहोवा के साम्हने ऊपरी आग ले गए थे।
६२ सब लेवियों में से जो गिने गये, अर्थात् जितने पुरुष एक महीने के वा उस से अधिक अवस्था के थे, वे तेईस हज़ार थे; वे इस्राएलियो के बीच इसलिये नही गिने गए, क्योकि उनको देश का कोई भाग नही दिया गया था ।।

६३ मूसा और एलीआजर याजक जिन्हों ने मोआब के अराबा मे यरीहो के पास की यरदन नदी के तट पर इस्राएलियो को गिन लिया, उनके गिने हुए लोग इतने ही थे।
६४ परन्तु जिन इस्राएलियो को मूसा और हारून याजक ने सीनै के जगल मे गिना था, उन में से एक भी पुरुष इस समय के गिने हुओं मे न था।
६५ क्योंकि यहोवा ने उनके विषय कहा था, कि वे निश्चय जगल में मर जाएगे, इसलिये यपुन्ने के पुत्र कालेब और नून के पुत्र यहोशू को छोड, उन मे से एक भी पुरुष नही बचा ।।

( सलोफाद की बेटियों की बिनती )

२७ तब युसुफ के पुत्र मनश्शे के वश के कुलों में से सलोफाद, जो हेपेर का पुत्र, और गिलाद का पोता, और मनश्शे के पुत्र माकीर का परपोता था, उसकी बेटिया जिनके नाम महला, नोवा, होग्ला, मिलका, और तिर्सा है वे पास आईं।
२ और वे मूसा और एलीआज़र याजक और प्रधानों और सारी मण्डली के साम्हने मिलापवाले तम्बू के द्वार पर खड़ी होकर कहने लगी,
३ हमारा पिता जंगल में मर गया; परन्तु वह उस मण्डली में का न था जो कोरह की मण्डली के संग होकर यहोवा के विरुद्ध इकट्ठी हुई थी, वह अपने ही पाप के कारण मरा; और उसके कोई पुत्र न था।
४ तो हमारे पिता का नाम उसके कुल में से पुत्र न होने के कारण क्यों

मिट जाए ? हमारे चाचाओं के बीच हमें भी
कुछ भूमि निज भाग करके दे। ५ उनकी
यह बिनती मूसा ने यहोवा को सुनाई।
६ यहोवा ने मूसा से कहा, ७ सलोफाद
की बेटिया ठीक कहती हैं; इसलिये तू उनके
चाचाओं के बीच उनको भी अवश्य ही
कुछ भूमि निज भाग करके दे, अर्थात्
उनके पिता का भाग उनके हाथ सौप दे।
८ और इस्राएलियो मे यह कह, कि यदि
कोई मनुष्य निपुत्र मर जाए, तो उसका
भाग उसकी बेटी के हाथ सौंपना। ९ और
यदि उसके कोई बेटी भी न हो, तो उसका
भाग उसके भाइयों को देना। १० और
यदि उसके भाई भी न हों, तो उसका भाग
उसके चाचाओ को देना। ११ और यदि
उसके चाचा भी न हो, तो उसके कुल में से
उसका जो कुटुम्बी सब से समीप हो उसको
उसका भाग देना, कि वह उसका अधिकारी
हो। इस्राएलियो के लिये यह न्याय की
विधि ठहरेगी, जैसे कि यहोवा ने मूसा को
आज्ञा दी ॥

**( यहोशू के मूसा के स्थान पर नियुक्त किए जाने का वर्णन )**

१२ फिर यहोवा ने मूसा से कहा, इस
अबारीम नाम पर्वत के ऊपर चढ़के उस देश
को देख ले जिसे मैं ने इस्राएलियों को दिया
है। १३ और जब तू उसको देख लेगा,
तब अपने भाई हारून की नाई तू भी अपने
लोगों में जा मिलेगा, १४ क्योंकि सीन नाम
जंगल में तुम दोनों ने मण्डली के झगड़ने
के समय मेरी आज्ञा को तोड़कर मुझ से
बलवा किया, और मुझे सोते के पास उनकी
दृष्टि में पवित्र नही ठहराया। (यह मरीबा
नाम सोता है जो सीन नाम जंगल के कादेश
में है)। १५ मूसा ने यहोवा से कहा,
१६ यहोवा, जो सारे प्राणियो की आत्माओं
का परमेश्वर है, वह इस मण्डली के लोगो
के ऊपर किसी पुरुष को नियुक्त कर दे,
१७ जो उसके साम्हने आया जाया करे,
और उनका निकालने और पैठानेवाला
हो; जिस से यहोवा की मण्डली बिना
चरवाहे की भेड बकरियो के समान न रहे।
१८ यहोवा ने मूसा से कहा, तू नून के पुत्र
यहोशू को लेकर उस पर हाथ रख; वह तो
ऐसा पुरुष है जिस मे मेरा आत्मा बसा है;
१९ और उसको एलीआजर याजक के
और सारी मण्डली के साम्हने खडा करके
उनके साम्हने उसे आज्ञा दे। २० और
अपनी महिमा मे से कुछ उसे दे, जिस से
इस्राएलियों की सारी मण्डली उसकी माना
करे। २१ और वह एलीआज़र याजक के
साम्हने खडा हुआ करे, और एलीआज़र
उसके लिये यहोवा से ऊरीम की आज्ञा
पूछा करे; और वह इस्राएलियों की सारी
मण्डली समेत उसके कहने से जाया करे,
और उसी के कहने से लौट भी आया करे।
२२ यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार मूसा
ने यहोशू को लेकर, एलीआज़र याजक
और सारी मण्डली के साम्हने खड़ा करके,
२३ उस पर हाथ रखे, और उसको आज्ञा दी
जैसे कि यहोवा ने मूसा के द्वारा कहा था ॥

**( नियत नियत समयों के विशेष विशेष बलिदान )**

**२८** फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ इस्राएलियों को यह आज्ञा सुना,
कि मेरा चढ़ावा, अर्थात् मुझे सुखदायक
सुगन्ध देनेवाला मेरा हव्यरूपी भोजन, तुम
लोग मेरे लिये उनके नियत समयों पर
चढ़ाने के लिये स्मरण रखना। ३ और
तू उन से कह, कि जो जो तुम्हें यहोवा के

लिये चढ़ाना होगा वे ये हैं; अर्थात् नित्य
होमबलि के लिये एक एक वर्ष के दो
निर्दोष भेड़ी के बच्चे प्रतिदिन चढाया करे।
४ एक बच्चे को भोर को और दूसरे को
गोधूलि के समय चढ़ाना; ५ और भेड के
बच्चे के पीछे एक चौथाई हीन कूटके
निकाले हुए तेल से सने हुए एपा के दसवें
अंश मैदे का अन्नबलि चढ़ाना। ६ यह
नित्य होमबलि है, जो सीनै पर्वत पर
यहोवा का सुखदायक सुगन्धवाला हव्य होने
के लिये ठहराया गया। ७ और उमका
अर्घ प्रति एक भेड़ के बच्चे के सग एक
चौथाई हीन हो; मदिरा का यह अर्घ यहोवा
के लिये पवित्रस्थान मे देना। ८ और
दूसरे बच्चे को गोधूलि के समय चढाना;
अन्नबलि और अर्घ समेत भोर के होमबलि
की नाई उसे यहोवा को सुखदायक सुगन्ध
देनेवाला हव्य करके चढाना।।

९ फिर विश्रामदिन को दो निर्दोष भेड़
के एक साल के नर बच्चे, और अन्नबलि के
लिये तेल से सना हुआ एपा का दो दसवा
अश मैंदा अर्घ समेत चढाना। १० नित्य
होमबलि और उसके अर्घ के अलावा
प्रत्येक विश्रामदिन का यही होमबलि ठहरा
है।।

११ फिर अपने महीनों के आरम्भ मे
प्रतिमास यहोवा के लिये होमबलि चढ़ाना;
अर्थात् दो बछडे, एक मेढ़ा, और एक एक
वर्ष के निर्दोष भेड़ के सात बच्चे; १२ और
बछडे पीछे तेल से सना हुआ एपा का तीन
दसवां अंश मैदा, और उम एक मेढे के साथ
तेल से सना हुआ एपा का दो दसवा अश
मैदा; १३ और प्रत्येक भेड के बच्चे के
पीछे तेल से सना हुआ एपा का दसवा अश
मैदा, उन सभो को अन्नबलि करके चढ़ाना;
वह सुखदायक सुगन्ध देने के लिये होमबलि
और यहोवा के लिये हव्य ठहरेगा। १४ और
उनके साथ ये अर्घ हों; अर्थात् बछडे पीछे
आध हीन, मेढ़े के साथ तिहाई हीन, और
भेड के बच्चे पीछ चौथाई हीन दाखमधु
दिया जाए; वर्ष के सब महीनों मे से प्रति
एक महीने का यही होमबलि ठहरे।
१५ और एक बकरा पापबलि करके यहोवा
के लिये चढ़ाया जाए; यह नित्य होमबलि
और उसके अर्घ के अलावा चढ़ाया जाए।।

१६ फिर पहिले महीने के चौदहवे दिन
को यहोवा का फसह हुआ करे। १७ और
उसी महीने के पन्द्रहवे दिन को पर्व्व लगा
करे; सात दिन तक अखमीरी रोटी खाई
जाए। १८ पहिले दिन पवित्र सभा हो;
और उस दिन परिश्रम का कोई काम
न किया जाए; १९ उस मे तुम यहोवा
के लिये एक हव्य, अर्थात् होमबलि चढाना;
सो दो बछडे, एक मेढा, और एक एक वर्ष के
सात भेड के बच्चे हो; ये सब निर्दोष हो;
२० और उनका अन्नबलि तेल से सने हुए
मैदे का हो; बछडे पीछे एपा का तीन दसवा
अश और मेढ़े के सात एपा का दो दसवा
अंश मैदा हो। २१ और सातों भेड़ के
बच्चो मे से प्रति एक बच्चे पीछे एपा का
दसवां अंश चढ़ाना। २२ और एक बकरा
भी पापबलि करके चढ़ाना, जिस से तुम्हारे
लिये प्रायश्चित्त हो। २३ भोर का होम-
बलि जो नित्य होमबलि ठहरा है, उसके
अलावा इनको चढाना। २४ इस रीति
से तुम उन सातो दिनो मे भी हव्य का भोजन
चढ़ाना, जो यहोवा को सुखदायक सुगन्ध
देने के लिये हो; यह नित्य होमबलि और
उसके अर्घ के अलावा चढ़ाया जाए।
२५ और सातवें दिन भी तुम्हारी पवित्र
सभा हो; और उस दिन परिश्रम का कोई
काम न करना।।

२६ फिर पहिली उपज के दिन में, जब
तुम अपने अठवारे नाम पर्ब्ब मे यहोवा के
लिये नया अन्नबलि चढ़ाओगे, तब भी
तुम्हारी पवित्र सभा हो; और परिश्रम का
कोई काम न करना। २७ और एक होम-
बलि चढ़ाना, जिस से यहोवा के लिये सुख-
दायक सुगन्ध हो; अर्थात् दो बछड़े, एक मेढ़ा,
और एक एक वर्ष के सात भेड़ के बच्चे;
२८ और उनका अन्नबलि तेल से सने हुए
मैदे का हो; अर्थात् बछड़े पीछे एपा का तीन
दसवा अंश, और मेढ़े के सग एपा का दो
दसवा अंश, २९ और सातों भेड़ के बच्चो
मे से एक एक बच्चे के पीछे एपा का दसवां
अश मैदा चढ़ाना। ३० और एक बकरा
भी चढ़ाना, जिस से तुम्हारे लिये प्रायश्चित्त
हो। ३१ ये सब निर्दोष हों; और नित्य
होमबलि और उसके अन्नबलि और अर्घ के
अलावा इसको भी चढाना॥

२९ फिर सातवे महीने के पहिले
दिन को तुम्हारी पवित्र सभा हो;
उस मे परिश्रम का कोई काम न करना।
वह तुम्हारे लिये जयजयकार का नरसिगा
फूकने का दिन ठहरा है; २ तुम होमबलि
चढाना, जिस से यहोवा के लिये सुखदायक
सुगन्ध हो; अर्थात् एक बछडा, एक मेढा,
और एक एक वर्ष के सात निर्दोष भेड़ के
बच्चे; ३ और उनका अन्नबलि तेल से सने
हुए मैदे का हो; अर्थात् बछड़े के साथ एपा
का तीन दसवां अंश, और मेढे के साथ एपा
का दो दसवा अश, ४ और सातों भेड़ के
बच्चो मे से एक एक बच्चे पीछे एपा का
दसवां अंश मैदा चढ़ाना। ५ और एक
बकरा भी पापबलि करके चढ़ाना, जिस से
तुम्हारे लिये प्रायश्चित्त हो। ६ इन सभों
से अधिक नए चांद का होमबलि और उसका
अन्नबलि, और नित्य होमबलि और उसका
अन्नबलि, और उन सभों के अर्घ भी उनके
नियम के अनुसार सुखदायक सुगन्ध देने के
लिये यहोवा का हव्य करके चढ़ाना॥

७ फिर उसी सातवें महीने के दसवें
दिन को तुम्हारी पवित्र सभा हो; तुम
अपने अपने प्राण को दु:ख देना, और किसी
प्रकार का कामकाज न करना; ८ और
यहोवा के लिये सुखदायक सुगन्ध देने को
होमबलि; अर्थात् एक बछडा, एक मेढ़ा,
और एक एक वर्ष के सात भेड के बच्चे
चढ़ाना; फिर ये सब निर्दोष हों; ९ और
उनका अन्नबलि तेल से सने हुए मैदे का हो;
अर्थात् बछडे के साथ एपा का तीन दसवां
अश, और मेढे के साथ एपा का दो दसवां
अंश, १० और सातो भेड के बच्चो मे से
एक एक बच्चे के पीछे एपा का दसवां अश
मैदा चढाना। ११ और पापबलि के लिये
एक बकरा भी चढाना; ये सब प्रायश्चित्त
के पापबलि और नित्य होमबलि और उसके
अन्नबलि के, और उन सभो के अर्घों के
अलावा चढाए जाए॥

१२ फिर सातवें महीने के पन्द्रहवें दिन
को तुम्हारी पवित्र सभा हो; और उस में
परिश्रम का कोई काम न करना, और सात
दिन तक यहोवा के लिये पर्ब्ब मानना;
१३ तुम होमबलि यहोवा को सुखदायक
सुगन्ध देने के लिये हव्य करके चढ़ाना;
अर्थात् तेरह बछड़े, और दो मेढ़े, और एक
एक वर्ष के चौदह भेड़ के बच्चे; ये सब
निर्दोष हों; १४ और उनका अन्नबलि तेल
से सने हुए मैदे का हो; अर्थात् तेरहो
बछड़ों में से एक एक बछड़े के पीछे एपा का
तीन दसवां अंश, और दोनों मेढ़ो मे से एक
एक मेढ़े के पीछे एपा का दो दसवा अंश,
१५ और चौदहो भेड़ के बच्चों मे से एक

एक बच्चे के पीछे एपा का दसवां अंश
मैदा चढ़ाना। १६ और पापबलि के लिये
एक बकरा चढ़ाना; ये नित्य होमबलि
और उसके अन्नबलि और अर्घ के अलावा
चढ़ाए जाएं॥
१७ फिर दूसरे दिन बारह बछड़े, और
दो मेढ़े, और एक एक वर्ष के चौदह निर्दोष
भेड़ के बच्चे चढ़ाना; १८ और बछड़ों,
और मेढ़ों, और भेड़ के बच्चों के साथ
उनके अन्नबलि और अर्घ, उनकी गिनती के
अनुसार, और नियम के अनुसार चढ़ाना।
१९ और पापबलि के लिये एक बकरा भी
चढ़ाना; ये नित्य होमबलि और उसके अन्न-
बलि और अर्घ के अलावा चढ़ाए जाए॥
२० फिर तीसरे दिन ग्यारह बछड़े, और
दो मेढ़े, और एक एक वर्ष के चौदह निर्दोष
भेड़ के बच्चे चढ़ाना; २१ और बछड़ों,
और मेढ़ों, और भेड़ के बच्चों के साथ उनके
अन्नबलि और अर्घ, उनकी गिनती के
अनुसार, और नियम के अनुसार चढ़ाना।
२२ और पापबलि के लिये एक बकरा भी
चढ़ाना; ये नित्य होमबलि और उसके
अन्नबलि और अर्घ के अलावा चढ़ाए जाए॥
२३ और फिर चौथे दिन दस बछड़े,
और दो मेढ़े, और एक एक वर्ष के चौदह
निर्दोष भेड़ के बच्चे चढ़ाना; २४ बछड़ों,
और मेढ़ों, और भेड़ के बच्चों के साथ उनके
अन्नबलि और अर्घ, उनकी गिनती के अनु-
सार, और नियम के अनुसार चढ़ाना।
२५ और पापबलि के लिये एक बकरा
भी चढ़ाना; ये नित्य होमबलि और उसके
अन्नबलि और अर्घ के अलावा चढ़ाए जाए॥
२६ फिर पांचवें दिन नौ बछड़े, दो
मेढ़े, और एक एक वर्ष के चौदह निर्दोष भेड़
के बच्चे चढ़ाना; २७ और बछड़ों, मेढ़ों,
और भेड़ के बच्चों के साथ उनके अन्नबलि
और अर्घ, उनकी गिनती के अनुसार, और
नियम के अनुसार चढ़ाना। २८ और
पापबलि के लिये एक बकरा भी चढ़ाना;
ये नित्य होमबलि और उसके अन्नबलि और
अर्घ के अलावा चढ़ाए जाएं॥
२९ फिर छठवें दिन आठ बछड़े, और
दो मेढ़े, और एक एक वर्ष के चौदह निर्दोष
भेड़ के बच्चे चढ़ाना; ३० और बछड़ों,
और मेढ़ों, और भेड़ के बच्चों के साथ उनके
अन्नबलि और अर्घ, उनकी गिनती के अनु-
सार, और नियम के अनुसार चढ़ाना।
३१ और पापबलि के लिये एक बकरा भी
चढ़ाना; ये नित्य होमबलि और उसके अन्न-
बलि और अर्घ के अलावा चढ़ाए जाएं॥
३२ फिर सातवें दिन सात बछड़े, और
दो मेढ़े, और एक एक वर्ष के चौदह निर्दोष
भेड़ के बच्चे चढ़ाना; ३३ और बछड़ों,
और मेढ़ों, और भेड़ के बच्चों के साथ उनके
अन्नबलि और अर्घ, उनकी गिनती के अनु-
सार, और नियम के अनुसार चढ़ाना।
३४ और पापबलि के लिये एक बकरा भी
चढ़ाना; ये नित्य होमबलि और उसके
अन्नबलि और अर्घ के अलावा चढ़ाए जाए॥
३५ फिर आठवें दिन तुम्हारी एक
महासभा हो; उस में परिश्रम का कोई
काम न करना, ३६ और उस में होमबलि
यहोवा को सुखदायक सुगन्ध देने के लिये
हव्य करके चढ़ाना; वह एक बछड़े, और एक
मेढ़े, और एक एक वर्ष के सात निर्दोष भेड़
के बच्चों का हो; ३७ बछड़े, और मेढ़े,
और भेड़ के बच्चों के साथ उनके अन्नबलि
और अर्घ, उनकी गिनती के अनुसार, और
नियम के अनुसार चढ़ाना। ३८ और
पापबलि के लिये एक बकरा भी चढ़ाना; ये
नित्य होमबलि और उसके अन्नबलि और
अर्घ के अलावा चढ़ाए जाएं॥

३९ अपनी मन्नतों और स्वेच्छाबलियों के अलावा, अपने अपने नियत समयों में, ये ही होमबलि, अन्नबलि, अर्घ, और मेलबलि, यहोवा के लिये चढाना। ४० यह सारी आज्ञा यहोवा ने मूसा को दी जो उस ने इस्राएलियों को सुनाई॥

( मन्नत मानने की विधि )

३० फिर मूसा ने इस्राएली गोत्रों के मुख्य मुख्य पुरुषो से कहा, यहोवा ने यह आज्ञा दी है, २ कि जब कोई पुरुष यहोवा की मन्नत माने, वा अपने आप को वाचा से बान्धने के लिये शपथ खाए, तो वह अपना वचन न टाले; जो कुछ उसके मुंह से निकला हो उसके अनुसार वह करे। ३ और जब कोई स्त्री अपनी कुंवारी अवस्था मे, अपने पिता के घर से रहते हुए, यहोवा की मन्नत माने, वा अपने को वाचा से बान्धे, ४ तो यदि उसका पिता उसकी मन्नत वा उसका वह वचन सुनकर, जिस से उसने अपने आप को बान्धा हो, उस से कुछ न कहे; तब तो उसकी सब मन्नते स्थिर बनी रहे, और कोई बन्धन क्यो न हो, जिस से उस ने अपने आप को बान्धा हो, वह भी स्थिर रहे। ५ परन्तु यदि उसका पिता उसकी सुनकर उसी दिन उसको बरजे, तो उसकी मन्नते वा और प्रकार के बन्धन, जिन से उस ने अपने आप को बान्धा हो, उन मे से एक भी स्थिर न रहे, और यहोवा यह जान कर, कि उस स्त्री के पिता ने उसे मना कर दिया है, उसका यह पाप क्षमा करेगा। ६ फिर यदि वह पति के अधीन हो और मन्नत माने, वा बिना सोच विचार किए ऐसा कुछ कहे जिस से वह बन्धन मे पडे, ७ और यदि उसका पति सुनकर उस दिन उससे कुछ न कहे; तब तो उसकी मन्नते स्थिर रहें, और जिन बन्धनों से उस ने अपने आप को बान्धा हो वह भी स्थिर रहें। ८ परन्तु यदि उसका पति सुनकर उसी दिन उसे मना कर दे, तो जो मन्नत उस ने मानी है, और जो बात बिना सोच विचार किए कहने से उस ने अपने आप को वाचा से बान्धा हो, वह टूट जाएगी; और यहोवा उस स्त्री का पाप क्षमा करेगा। ९ फिर विधवा वा त्यागी हुई स्त्री की मन्नत, वा किसी प्रकार की वाचा का बन्धन क्यो न हो, जिस से उस ने अपने आप को बान्धा हो, तो वह स्थिर ही रहे। १० फिर यदि कोई स्त्री अपने पति के घर मे रहते मन्नत माने, वा शपथ खाकर अपने आप को बान्धे, ११ और उसका पति सुनकर कुछ न कहे, और न उसे मना करे; तब तो उसकी सब मन्नते स्थिर बनी रहे, और हर एक बन्धन क्यों न हो, जिस से उस ने अपने आप को बान्धा हो, वह स्थिर रहे। १२ परन्तु यदि उसका पति उसकी मन्नत आदि सुनकर उसी दिन पूरी रीति से तोड दे, तो उसकी मन्नते आदि, जो कुछ उसके मुह से अपने बन्धन के विषय निकला हो, उस मे से एक बात भी स्थिर न रहे; उसके पति ने सब तोड दिया है; इसलिये यहोवा उस स्त्री का वह पाप क्षमा करेगा। १३ कोई भी मन्नत वा शपथ क्यो न हो, जिस से उस स्त्री ने अपने जीव को दु ख देने की वाचा बान्धी हो, उसको उसका पति चाहे तो दृढ़ करे, और चाहे तो तोडे, १४ अर्थात् यदि उसका पति दिन प्रति दिन उस से कुछ भी न कहे, तो वह उसको सब मन्नतें आदि बन्धनों को जिन से वह बन्धी हो दृढ़ कर देता है; उस ने उनको दृढ़ किया है, क्योकि सुनने के दिन उस ने कुछ नहीं कहा। १५ और यदि वह उन्हे सुनकर पीछे तोड़ दे, तो अपनी स्त्री

के अधर्म का भार वही उठाएगा। १६ पति-
पत्नी के बीच, और पिता और उसके घर में
रहती हुई कुंवारी बेटी के बीच, जिन
विधियों की आज्ञा यहोवा ने मूसा को दी
वे ये ही हैं॥

( मिद्यानियों से पलटा लेने का वर्णन )

३१ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२ मिद्यानियों से इस्राएलियो का
पलटा ले, बाद को तू अपने लोगों मे जा
मिलेगा। ३ तब मूसा ने लोगो से कहा,
अपने मे से पुरुषों को युद्ध के लिये हथियार
बन्धाओ, कि वे मिद्यानियों पर चढके उन से
यहोवा का पलटा लें। ४ इस्राएल के सब
गोत्रों में से प्रत्येक गोत्र के एक एक हजार
पुरुषों को युद्ध करने के लिये भेजो। ५ तब
इस्राएल के सब गोत्रों मे से प्रत्येक गोत्र के
एक एक हज़ार पुरुष चुने गये, अर्थात् युद्ध के
लिये हथियार-बन्द बारह हजार पुरुष।
६ प्रत्येक गोत्र में से उन हज़ार हज़ार
पुरुषों को, और एलीआज़र याजक के पुत्र
पिनहास को, मूसा ने युद्ध करने के लिये
भेजा, और उसके हाथ मे पवित्रस्थान के पात्र
और वे तुरहिया थी जो सास बान्ध बान्ध
कर फूकी जाती थी। ७ और जो आज्ञा
यहोवा ने मूसा को दी थी, उसके अनुसार
उन्हो ने मिद्यानियो से युद्ध करके सब पुरुषो
को घात किया। ८ और दूसरे जूझे हुओ
को छोड उन्हो ने एवी, रेकेम, सूर, हूर, और
रेबा नाम मिद्यान के पाचो राजाओ को
घात किया; और बोर के पुत्र बिलाम को
भी उन्हो ने तलवार से घात किया।
९ और इस्राएलियो ने मिद्यानी स्त्रियों
को बालबच्चो समेत बन्धुआई मे कर
लिया; और उनके गाय-बैल, भेड-बकरी,
और उनकी सारी सम्पत्ति को लूट लिया।
१० और उनके निवास के सब नगरों,
और सब छावनियों को फूक दिया; ११ तब
वे, क्या मनुष्य क्या पशु, सब बन्धुओं
और सारी लूट-पाट को लेकर १२ यरीहो
के पास की यरदन नदी के तीर पर, मोआब
के अराबा में, छावनी के निकट, मूसा और
एलीआज़र याजक और इस्राएलियों की
मण्डली के पास आए॥

१३ तब मूसा और एलीआज़र याजक
और मण्डली के सब प्रधान छावनी के बाहर
उनका स्वागत करने को निकले। १४ और
मूसा सहस्रपति-शतपति आदि, सेनापतियो
से, जो युद्ध करके लौटे आते थे क्रोधित होकर
कहने लगा, १५ क्या तुम ने सब स्त्रियो
को जीवित छोड दिया? १६ देखो, बिलाम
की सम्मति से, पोर के विषय में इस्राएलियो
से यहोवा का विश्वासघात इन्ही ने कराया,
और यहोवा की मण्डली मे मरी फैली।
१७ सो अब बालबच्चो मे से हर एक लडके
को, और जितनी स्त्रियो ने पुरुष का मुह देखा
हो उन सभों को घात करो। १८ परन्तु
जितनी लड़कियो ने पुरुष का मुह न देखा
हो उन सभों को तुम अपने लिये जीवित
रखो। १९ और तुम लोग सात दिन तक
छावनी के बाहर रहो, और तुम में से जितनो
ने किसी प्राणी को घात किया, और जितनों
ने किसी मरे हुए को छूआ हो, वे सब अपने
अपने बन्धुओ समेत तीसरे और सातवे दिनो
मे अपने अपने को पाप छुड़ाकर पावन करे।
२० और सब वस्त्रो, और चमड़े की बनी
हुई सब वस्तुओ, और बकरी के बालो की
और लकड़ी की बनी हुई सब वस्तुओ को
पावन कर लो। २१ तब एलीआज़र
याजक ने सेना के उन पुरुषो से जो युद्ध
करने गए थे कहा, व्यवस्था की जिस विधि
की आज्ञा यहोवा ने मूसा को दी है वह यह

है, २२ कि सोना, चादी, पीतल, लोहा,
रांगा, और सीमा, २३ जो कुछ आग में
ठहर सके उसको आग में डालो, तब वह
शुद्ध ठहरेगा; तौभी वह अशुद्धता से छुडाने-
वाले जल के द्वारा पावन किया जाए;
परन्तु जो कुछ आग में न ठहर सके उसे
जल में डुबाओ। २४ और सातवे दिन
अपने वस्त्रों को धोना, तब तुम शुद्ध
ठहरोगे; और तब छावनी में आना॥

२५ फिर यहोवा ने मूसा से कहा,
२६ एलीआज़र याजक और मण्डली के
पितरों के घरानों के मुख्य मुख्य पुरुषों को
साथ लेकर तू लूट के मनुष्यों और पशुओं
की गिनती कर; २७ तब उनको आधा-
आधा करके एक भाग उन सिपाहियों को
जो युद्ध करने को गए थे, और दूसरा भाग
मण्डली को दे। २८ फिर जो सिपाही
युद्ध करने को गए थे, उनके आधे में से
यहोवा के लिये, क्या मनुष्य, क्या गाय-बैल,
क्या गदहे, क्या भेड-बकरिया, २९ पांच
सौ के पीछे एक को कर मानकर ले
ले; और यहोवा की भेट करके एलीआज़र
याजक को दे दे। ३० फिर इस्राएलियो
के आधे मे से, क्या मनुष्य, क्या गाय-
बैल, क्या गदहे, क्या भेड-बकरियां, क्या
किसी प्रकार का पशु हो, पचास के पीछे
एक लेकर यहोवा के निवास की रखवाली
करनेवाले लेवियों को दे। ३१ यहोवा की
इस आज्ञा के अनुसार जो उस ने मूसा को
दी मूसा और एलीआज़र याजक ने किया।
३२ और जो वस्तुएं सेना के पुरुषो ने अपने
अपने लिये लूट ली थी उन से अधिक की लूट
यह थी; अर्थात् छः लाख पचहत्तर हजार
भेड-बकरियां, ३३ बहत्तर हजार गाय-
बैल, ३४ इकसठ हज़ार गदहे, ३५ और
मनुष्यों में से जिन स्त्रियो ने पुरुष का मुह
नही देखा था वह सब बत्तीस हज़ार थी।
३६ और इसका आधा, अर्थात् उनका
भाग जो युद्ध करने को गए थे, उस में भेड़-
बकरिया तीन लाख साढ़े सैंतीस हज़ार,
३७ जिन में से पौने सात सौ भेड़-बकरियां
यहोवा का कर ठहरी। ३८ और गाय-बैल
छत्तीस हजार, जिन में से बहत्तर यहोवा
का कर ठहरे। ३९ और गदहे साढ़े तीस
हज़ार, जिन में से इकसठ यहोवा का कर
ठहरे। ४० और मनुष्य सोलह हज़ार जिन
मे से बत्तीस प्राणी यहोवा का कर ठहरे।
४१ इस कर को जो यहोवा की भेट थी
मूसा ने यहोवा की आज्ञा के अनुसार
एलीआज़र याजक को दिया। ४२ और
इस्राएलियो की मण्डली का आधा ४३ तीन
लाख साढ़े सैतिस हज़ार भेड़-बकरिया,
४४ छत्तीस हज़ार गाय-बैल, ४५ साढ़े
तीस हज़ार गदहे, ४६ और सोलह हज़ार
मनुष्य हुए। ४७ इस आधे में से, जिसे
मूसा ने युद्ध करनेवाले पुरुषों के पास से
अलग किया था, यहोवा की आज्ञा के
अनुसार मूसा ने, क्या मनुष्य क्या पशु,
पचास पीछे एक लेकर यहोवा के निवास की
रखवाली करनेवाले लेवियों को दिया।
४८ तब सहस्रपति-शतपति आदि, जो
सरदार सेना के हज़ारों के ऊपर नियुक्त
थे, वे मूसा के पास आकर कहने लगे,
४९ जो सिपाही हमारे अधीन थे उनकी तेरे
दासो ने गिनती ली, और उन में से एक
भी नही घटा। ५० इसलिये पायजेब,
कडे, मुदरिया, बालियां, बाजूबन्द, सोने के
जो गहने, जिस ने पाया है, उनको हम यहोवा
के साम्हने अपने प्राणो के निमित्त प्रायश्चित्त
करने को यहोवा की भेंट करके ले आए है।
५१ तब मूसा और एलीआज़र याजक ने
उन से वे सब सोने के नक्काशीदार गहने ले

लिए। ५२ और सहस्रपतियो और शत-
पतियो ने जो भेंट का सोना यहोवा की भेंट
करके दिया वह सब का सब सोलह हजार
साढे सात सौ शेकेल का था। (५३ योद्धाओ
ने तो अपने अपने लिये लूट ले ली थी।)
५४ यह सोना मूसा और एलीआजर
याजक ने सहस्रपतियो और शतपतियो से
लेकर मिलापवाले तम्बू मे पहुचा दिया,
कि इस्राएलियो के लिये यहोवा के साम्हन
स्मरण दिलानेवाली वस्तु ठहरे।।

( अढ़ाई गोत्र के इस्राएलियों को यरदन के इसी पार का भाग मिलने का वर्णन )

३२ रूबेनियो और गादियो के पास
बहुत जानवर थे। जब उन्हो ने
याजेर और गिलाद देशो को देखकर विचार
किया, कि वह ढोरो के योग्य देश है, २ तब
मूसा और एलीआजर याजक और मण्डली
के प्रधानो के पास जाकर कहने लगे,
३ अतारोत, दीबोन, याजेर, निम्रा, हेश-
बोन, एलाले, सबाम, नबो, और बोन नगरो
का देश ४ जिस पर यहोवा ने इस्राएल
की मण्डली को विजय दिलवाई है, वह ढोरो
के योग्य है; और तेरे दासो के पास ढोर है।
५ फिर उन्हो ने कहा, यदि तेरा अनुग्रह
तेरे दासो पर हो, तो यह देश तेरे दासो को
मिले कि उनकी निज भूमि हो, हमे यरदन
पार न ले चल। ६ मूसा ने गादियो और
रूबेनियो से कहा, जब तुम्हारे भाई युद्ध
करने को जाएगे तब क्या तुम यहा बैठे
रहोगे? ७ और इस्राएलियो से भी उस
पार के देश जाने के विषय जो यहोवा ने
उन्हे दिया है तुम क्यो अस्वीकार करवाते
हो? ८ जब मैं ने तुम्हारे बापदादो को
कादेशबर्ने से कनान देश देखने के लिये भेजा,
तब उन्हो ने भी ऐसा ही किया था।
९ अर्थात् जब उन्हो ने एशकोल नाम नाले
तक पहुचकर देश को देखा, तब इस्राएलियो
से उस देश के विषय जो यहोवा ने उन्हे
दिया था अस्वीकार करा दिया। १० इस-
लिये उस समय यहोवा ने कोप करके यह
शपथ खाई कि, ११ निःसन्देह जो मनुष्य
मिस्र से निकल आए है उन मे से, जितने
बीस वर्ष के वा उस से अधिक अवस्था के
है, वे उस देश को देखने न पाएगे, जिसके
देने की शपथ मैं ने इब्राहीम, इसहाक, और
याकूब से खाई है, क्योंकि वे मेरे पीछे पूरी
रीति से नही हो लिये, १२ परन्तु यपुन्ने
कनजी का पुत्र कालेब, और नून का पुत्र
यहोशू, ये दोनो जो मेरे पीछे पूरी रीति से
हो लिये है ये तो उसे देखने पाएगे। १३ सो
यहोवा का कोप इस्राएलियो पर भडका,
और जब तक उस पीढी के सब लोगो का
अन्त न हुआ, जिन्हो ने यहोवा के प्रति बुरा
किया था, तब तक अर्थात् चालीस वर्ष तक
वह उन्हे जगल मे मारे मारे फिराता रहा।
१४ और सुनो, तुम लोग उन पापियो
के बच्चे होकर इसी लिये अपने बाप-दादो
के स्थान पर प्रकट हुए हो, कि इस्राएल के
विरुद्ध यहोवा से भडके हुए कोप को और
भी भडकाओ! १५ यदि तुम उसके पीछे
चलने से फिर जाओ, तो वह फिर हम सभो
को जगल मे छोड देगा, इस प्रकार तुम इन
सारे लोगो का नाश कराओगे। १६ तब
उन्हो ने मूसा के और निकट आकर कहा,
हम अपने ढोरो के लिये यही भेडशाले
बनाएगे, और अपने बालबच्चो के लिये
यही नगर बसाएगे, १७ परन्तु आप
इस्राएलियो के आगे आगे हथियार-बन्द तब
तक चलेगे, जब तक उनको उनके स्थान मे
न पहुचा दे, परन्तु हमारे बालबच्चे इस
देश के निवासियो के डर से गढवाले नगरो

में रहेंगे। १८ परन्तु जब तक इस्राएली
अपने अपने भाग के अधिकारी न हो तब
तक हम अपने घरों को न लौटेंगे। १९ हम
उनके साथ यरदन पार वा कहीं आगे अपना
भाग न लेंगे, क्योंकि हमारा भाग यरदन के
इसी पार पूरब की ओर मिला है। २० तब
मूसा ने उन से कहा, यदि तुम ऐसा करो,
अर्थात् यदि तुम यहोवा के आगे आगे युद्ध
करने को हथियार बान्धो, २१ और हर एक
हथियार-बन्द यरदन के पार तब तक चले,
जब तक यहोवा अपने आगे से अपने शत्रुओ
को न निकाले २२ और देश यहोवा के
वश में न आए; तो उसके पीछे तुम यहा
लौटोगे, और यहोवा के और इस्राएल के
विषय निर्दोष ठहरोगे; और यह देश यहोवा
के प्रति तुम्हारी निज भूमि ठहरेगा।
२३ और यदि तुम ऐसा न करो, तो यहोवा
के विरुद्ध पापी ठहरोगे; और जान रखो
कि तुम को तुम्हारा पाप लगेगा। २४ तुम
अपने बालबच्चो के लिये नगर बसाओ,
और अपनी भेड़-बकरियो के लिये भेडशाले
बनाओ; और जो तुम्हारे मुह से निकला है
वही करो। २५ तब गादियो और रूबे-
नियो ने मूसा से कहा, अपने प्रभु की आज्ञा
के अनुसार तेरे दास करेंगे। २६ हमारे
बालबच्चे, स्त्रियां, भेड़-बकरी आदि, सब
पशु तो यहीं गिलाद के नगरों मे रहेंगे;
२७ परन्तु अपने प्रभु के कहे के अनुसार
तेरे दास सब के सब युद्ध के लिये हथियार-
बन्द यहोवा के आगे आगे लडने को पार
जाएंगे। २८ तब मूसा ने उनके विषय मे
एलीआज़र याजक, और नून के पुत्र यहोशू,
और इस्राएलियों के गोत्रो के पितरो के
घरानों के मुख्य मुख्य पुरुषो को यह आज्ञा
दी, २९ कि यदि सब गादी और रूबेनी
पुरुष युद्ध के लिये हथियार-बन्द तुम्हारे संग
यरदन पार जाएं, और देश तुम्हारे वश में
आ जाए, तो गिलाद देश उनकी निज भूमि
होने को उन्हें देना। ३० परन्तु यदि वे
तुम्हारे संग हथियार-बन्द पार न जाएं, तो
उनकी निज भूमि तुम्हारे बीच कनान देश
में ठहरे। ३१ तब गादी और रूबेनी बोल
उठे, यहोवा ने जैसा तेरे दासो से कहलाया
है वैसा ही हम करेंगे। ३२ हम हथियार-
बन्द यहोवा के आगे आगे उस पार कनान
देश मे जाएगे, परन्तु हमारी निज भूमि
यरदन के इसी पार रहे॥

३३ तब मूसा ने गादियो और रूबेनियो
को, और यूसुफ के पुत्र मनश्शे के आधे
गोत्रियो को एमोरियो के राजा सीहोन
और बाशान के राजा ओग, दोनो के राज्यों
का देश, नगरो, और उनके आसपास की
भूमि समेत दे दिया। ३४ तब गादियों ने
दीबोन, अतारोत, अरोएर, ३५ अत्रौत,
शोपान, याजेर, योगबहा, ३६ बेतनिम्रा,
और बेथारान नाम नगरो को दृढ़
किया, और उन मे भेड़-बकरियो के लिये
भेडशाले बनाए। ३७ और रूबेनियो ने
हेशबोन, एलाले, और किर्यातैम को,
३८ फिर नबो और बालमोन के नाम
बदलकर उनको, और सिबमा को दृढ़
किया, और उन्हो ने अपने दृढ़ किए हुए
नगरो के और और नाम रखे। ३९ और
मनश्शे के पुत्र माकीर के वंशवालों ने
गिलाद देश मे जाकर उसे ले लिया,
और जो एमोरी उस में रहते थे उनको
निकाल दिया। ४० तब मूसा ने मनश्शे
के पुत्र माकीर के वंश को गिलाद दे दिया,
और वे उस मे रहने लगे। ४१ और
मनश्शेई याईर ने जाकर गिलाद की
कितनी बस्तियां ले ली, और उनके नाम

इस्राएलियों का न्यायी बन गया, और
लड़ने को निकला, और यहोवा ने अराम
के राजा कूशत्रिशातैम को उसके हाथ में
कर दिया; और वह कूशत्रिशातैम पर
जयवन्त हुआ। ११ तब चालीस वर्ष तक
देश में शान्ति बनी रही। और उन्ही
दिनों में कनजी ओत्नीएल मर गया॥

(एहूद का चरित्र)

१२ तब इस्राएलियो ने फिर यहोवा
की दृष्टि में बुरा किया; और यहोवा
ने मोआब के राजा एग्लोन को इस्राएल
पर प्रबल किया, क्योंकि उन्हों ने यहोवा
की दृष्टि में बुरा किया था। १३ इस-
लिये उस ने अम्मोनियो और अमालेकियों
को अपने पास इकट्ठा किया, और जाकर
इस्राएल को मार लिया; और खजूरवाले
नगर को अपने वश मे कर लिया।
१४ तब इस्राएली अठारह वर्ष तक मोआब
के राजा एग्लोन के अधीन मे रहे।
१५ फिर इस्राएलियो ने यहोवा की दोहाई
दी, और उस ने गेरा के पुत्र एहूद नाम
एक बिन्यामीनी को उनका छुडानेवाला
ठहराया, वह बेहत्था था। इस्राएलियों
ने उसी के हाथ से मोआब के राजा एग्लोन
के पास कुछ भेंट भेजी। १६ एहूद ने
हाथ भर लम्बी एक दोधारी तलवार
बनवाई थी, और उसको अपने वस्त्र
के नीचे दाहिनी जाघ पर लटका लिया।
१७ तब वह उस भेंट को मोआब के
राजा एग्लोन के पास जो बडा मोटा
पुरुष था ले गया। १८ जब वह भेंट
को दे चुका, तब भेंट के लानेवाले को
विदा किया। १९ परन्तु वह आप गिल-
गाल के निकट की खुदी हुई मूरतों के
पास लौट गया, और एग्लोन के पास
कहला भेजा, कि हे राजा, मुझे तुझ से
एक भेद की बात कहनी है। तब राजा
ने कहा, थोड़ी देर के लिये बाहर जाओ*।
तब जितने लोग उसके पास उपस्थित
थे वे सब बाहर चले गए। २० तब
एहूद उसके पास गया; वह तो अपनी
एक हवादार अटारी में अकेला बैठा था।
एहूद ने कहा, परमेश्वर की ओर से मुझे
तुझ से एक बात कहनी है। तब वह
गद्दी पर से उठ खडा हुआ। २१ इतने
मे एहूद ने अपना बाया हाथ बढ़ाकर
अपनी दाहिनी जाघ पर से तलवार खीच-
कर उसकी तोंद मे घुसेड़ दी; २२ और
फल के पीछे मूठ भी पैठ गई, और फल
चर्बी मे धसा रहा, क्योंकि उस ने तलवार
को उसकी तोद में से न निकाला, वरन
वह उसके आरपार निकल गई। २३ तब
एहूद छज्जे मे निकलकर बाहर गया,
और अटारी के किवाड़ खीचकर उसको
बन्द करके ताला लगा दिया। २४ उसके
निकल जाते ही राजा† के दास आए,
तो क्या देखते है, कि अटारी के
किवाडो मे ताला लगा है; इस कारण
वे बोले, कि निश्चय वह हवादार कोठरी
में लघुशंका करता होगा। २५ वे बाट
जोहते जोहते लज्जित हो गए; तब यह
देखकर कि वह अटारी के किवाड नही
खोलता, उन्हों ने कुजी लेकर किवाड़
खोले तो क्या देखा, कि उनका स्वामी
भूमि पर मरा पड़ा है। २६ जब तक
वे सोच विचार कर ही रहे थे तब तक
एहूद भाग निकला, और खुदी हुई मूरतो
की परली ओर होकर सेइरे मे जाकर
शरण ली। २७ वहा पहुचकर उस ने

* मूल में—चुप रहो।
† मूल में—उस।

एप्रैम के पहाड़ी देश में नरसिंगा फूंका;
तब इस्राएली उसके संग होकर पहाडी
देश से उसके पीछे पीछे नीचे गए।
२८ और उस ने उन से कहा, मेरे पीछे
पीछे चले आओ; क्योंकि यहोवा ने तुम्हारे
मोआबी शत्रुओं को तुम्हारे हाथ में कर
दिया है। तब उन्हों ने उसके पीछे पीछे
जाके यरदन के घाटों को जो मोआब
देश की ओर हैं ले लिया, और किसी
को उतरने न दिया। २९ उस समय
उन्हों ने कोई दस हजार मोआबियों को
मार डाला; वे सब के सब हृष्ट पुष्ट और
शूरवीर थे, परन्तु उन में से एक भी न
बचा। ३० इस प्रकार उस समय मोआब
इस्राएल के हाथ के तले दब गया। तब
अस्सी वर्ष तक देश में शान्ति बनी रही॥
३१ उसके बाद अनात का पुत्र शमगर
हुआ, उस ने छः सौ पलिश्ती पुरुषों को
बैल के पैने से मार डाला, इस कारण
वह भी इस्राएल का छुड़ानेवाला हुआ॥

(दबोरा और बाराक का चरित्र)

**४** जब एहूद मर गया तब इस्राएलियों
ने फिर यहोवा की दृष्टि में बुरा किया।
२ इसलिये यहोवा ने उनको हामोर में
बिराजनेवाले कनान के राजा याबीन के
अधीन में कर दिया, जिसका सेनापति
सीसरा था, जो अन्यजातियों की हरोशेत
का निवासी था। ३ तब इस्राएलियों ने
यहोवा की दोहाई दी; क्योंकि सीसरा
के पास लोहे के नौ सौ रथ थे, और वह
इस्राएलियों पर बीस वर्ष तक बड़ा अन्धेर
करता रहा॥
४ उस समय लप्पीदोत की स्त्री
दबोरा जो नबिया थी इस्राएलियों का
न्याय करती थी। ५ वह एप्रैम के
पहाडी देश में रामा और बेतेल के बीच
में दबोरा के खजूर के तले बैठा करती
थी, और इस्राएली उसके पास न्याय के
लिये जाया करते थे। ६ उस ने अबी-
नोअम के पुत्र बाराक को केदेश नप्ताली
में से बुलाकर कहा, क्या इस्राएल के
परमेश्वर यहोवा ने यह आज्ञा नहीं दी,
कि तू जाकर ताबोर पहाड पर चढ*,
और नप्तालियों और जबूलूनियों में के
दस हजार पुरुषों को संग ले जा? ७ तब
मैं याबीन के सेनापति सीसरा के रथों
और भीडभाड समेत कीशोन नदी तक
तेरी ओर खीच ले आऊंगा; और उसको
तेरे हाथ में कर दूंगा। ८ बाराक ने
उस से कहा, यदि तू मेरे संग चलेगी तो
मैं जाऊंगा, नहीं तो न जाऊंगा। ९ उस
ने कहा, निःसन्देह मैं तेरे संग चलूंगी;
तौभी इस यात्रा में तेरी तो कुछ बडाई
न होगी, क्योंकि यहोवा सीसरा को एक
स्त्री के अधीन कर देगा। तब दबोरा
उठकर बाराक के संग केदेश को गई।
१० तब बाराक ने जबूलून और नप्ताली के
लोगों को केदेश में बुलवा लिया, और
उसके पीछे दस हजार पुरुष चढ गए;
और दबोरा उसके संग चढ गई।
११ हेबेर नाम केनी ने उन केनियों में
से, जो मूसा के साले होबाब के वंश के थे,
अपने को अलग करके केदेश के पास के
सानन्नीम के बांजवृक्ष तक जाकर अपना डेरा
वहीं डाला था। १२ जब सीसरा को यह
समाचार मिला कि अबीनोअम का पुत्र
बाराक ताबोर पहाड़ पर चढ़ गया है,
१३ तब सीसरा ने अपने सब रथ, जो
लोहे के नौ सौ रथ थे, और अपने संग

* मूल में—खींच।

की सारी सेना को अन्यजातियों के हरोशेत
से कीशोन नदी पर बुलवाया। १४ तब
दबोरा ने बाराक से कहा, उठ! क्योंकि
आज वह दिन है जिस मे यहोवा सीसरा
को तेरे हाथ में कर देगा। क्या यहोवा
तेरे आगे नहीं निकला है? इस पर
बाराक और उसके पीछे पीछे दस हजार
पुरुष तावोर पहाड़ से उतर पड़े।
१५ तब यहोवा ने सारे रथों वरन सारी
सेना समेत सीसरा को तलवार से बाराक
के साम्हने घबरा दिया; और सीसरा
रथ पर से उतरके पांव पाव भाग चला।
१६ और बाराक ने अन्यजातियों के
हरोशेत तक रथों और सेना का पीछा
किया, और तलवार से सीसरा की सारी
सेना नष्ट की गई; और एक भी मनुष्य
न बचा॥

१७ परन्तु सीसरा पांव पांव हेबेर
केनी की स्त्री याएल के डेरे को भाग
गया; क्योंकि हासोर के राजा याबीन और
हेबेर केनी मे मेल था। १८ तब याएल
सीसरा की भेंट के लिये निकलकर उस
से कहने लगी, हे मेरे प्रभु, आ, मेरे पास
आ, और न डर। तब वह उसके पास
डेरे मे गया, और उस ने उसके ऊपर
कम्बल डाल दिया। १९ तब सीसरा ने
उस से कहा, मुझे प्यास लगी है, मुझे
थोड़ा पानी पिला। तब उस ने दूध की
कुप्पी खोलकर उसे दूध पिलाया, और
उसको ओढ़ा दिया। २० तब उस ने
उस से कहा, डेरे के द्वार पर खड़ी रह,
और यदि कोई आकर तुझ से पूछे, कि
यहां कोई पुरुष है? तब कहना, कोई भी
नहीं। २१ इसके बाद हेबेर की स्त्री याएल
ने डेरे की एक खूंटी ली, और अपने हाथ
में एक हथौड़ा भी लिया, और दबे पांव
उसके पास जाकर खूंटी को उसकी कन-
पटी मे ऐसा ठोक दिया कि खूंटी पार
होकर भूमि मे घस गई; वह तो थका
था ही इसलिये गहरी नीद मे सो रहा
था। सो वह मर गया। २२ जब बाराक
सीसरा का पीछा करता हुआ आया,
तब याएल उस से भेंट करने के लिये
निकली, और कहा, इधर आ, जिसका
तू खोजी है उसको मैं तुझे दिखाऊंगी।
तब उस ने उसके साथ जाकर क्या
देखा; कि सीसरा मरा पड़ा है, और
वह खूंटी उसकी कनपटी में गड़ी है।
२३ इस प्रकार परमेश्वर ने उस दिन
कनान के राजा याबीन को इस्राएलियों
के साम्हने नीचा दिखाया। २४ और
इस्राएली कनान के राजा याबीन पर प्रबल
होते गए, यहां तक कि उन्हों ने कनान
के राजा याबीन को नष्ट कर डाला॥

(दबोरा का गीत)

५ उसी दिन दबोरा और अबीनोअम
के पुत्र बाराक ने यह गीत गाया,
२ कि इस्राएल के अगुवों ने जो
अगुवाई की और प्रजा जो
अपनी ही इच्छा से भरती
हुई, इसके लिये यहोवा को
धन्य कहो!
३ हे राजाओ, सुनो; हे अधिपतियो,
कान लगाओ, मै आप यहोवा
के लिये गीत गाऊंगी;
इस्राएल के परमेश्वर यहोवा का
मैं भजन करूंगी॥
४ हे यहोवा, जब तू सेईर से निकल
चला,
जब तू ने एदोम के देश से प्रस्थान
किया,

तब पृथ्वी डोल उठी, और
आकाश टूट पड़ा,
बादल से भी जल बरसने लगा ॥
५ यहोवा के प्रताप से पहाड़,
इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के
प्रताप से वह सीनै पिघलकर
बहने लगा ॥
६ अनात के पुत्र शमगर के दिनो मे,
और याएल के दिनों मे सड़के
सूनी पडी थी,
और बटोही पगदडियों से चलते
थे ॥
७ जब तक मै दबोरा न उठी,
जब तक मै इस्राएल मे माता
होकर न उठी,
तब तक गांव सूने पडे थे ॥*
८ नये नये देवता माने गए,
उस समय फाटको मे लड़ाई होती
थी।
क्या चालीस हजार इस्राएलियो
मे भी
ढाल वा बर्छी कही देखने मे
आती थी ?
९ मेरा मन इस्राएल के हाकिमो
की ओर लगा है,
जो प्रजा के बीच मे अपनी ही
इच्छा से भरती हुए।
यहोवा को धन्य कहो ॥
१० हे उजली गदहियो पर चढ़नेवालो,
हे फर्शों पर विराजनेवालो,
हे मार्ग पर पैदल चलनेवालो,
ध्यान रखो ॥
११ पनघटो के आस पास धनुर्धारियो
की बात के कारण,

* वा इस्राएलियों में कोई प्रधान न रहा।

वहां वे यहोवा के धर्ममय कामों
का,
इस्राएल के लिये उसके धर्ममय
कामों का बखान करेंगे।
उस समय यहोवा की प्रजा के
लोग फाटकों के पास गए ॥
१२ जाग, जाग, हे दबोरा !
जाग, जाग, गीत सुना !
हे बाराक, उठ, हे अबीनोअम
के पुत्र, अपने बन्धुओं को बन्धु-
आई में ले चल।
१३ उस समय थोड़े से* रईस प्रजा
समेत उतर पड़े;
यहोवा शूरवीरों के विरुद्ध † मेरे
हित उतर आया ॥
१४ एप्रैम में से वे आए जिसकी जड़
अमालेक में है;
हे बिन्यामीन, तेरे पीछे तेरे दलों
मे,
माकीर मे से हाकिम, और जबू-
लून मे से सेनापति का दण्ड
लिए हुए उतरे;
१५ और इस्साकार के हाकिम
दबोरा के संग हुए,
जैसा इस्साकार वैसा ही बाराक
भी था;
उसके पीछे लगे हुए वे तराई में
झपटकर गए।
रूबेन की नदियो के पास
बड़े बड़े काम मन मे ठाने
गए ॥
१६ तू चरवाहो ‡ का सीटी बजाना
सुनने को

* मूल में—प्रजा के बचे हुए।
† वा संग।
‡ मूल में—भेड़-बकरियों के झुंडों।

भेड़शालो के बीच क्यो बैठा
रहा ?
रूबेन की नदियों के पास बडे बड़े
काम सोचे गए ॥
१७ गिलाद यरदन पार रह गया;
और दान क्यों जहाजो में रह
गया ?
आशेर समुद्र के तीर पर बैठा
रहा,
और उसकी खाडियों के पास
रह गया ॥
१८ जबलून अपने प्राण पर खेलने-
वाले लोग ठहरे;
नप्ताली भी देश के ऊंचे ऊंचे
स्थानों पर वैसा ही ठहरा।
१९ राजा आकर लड़े,
उस समय कनान के राजा मगिद्दो
के सोतों के पास तानाक मे
लडे;
पर रुपयों का कुछ लाभ न
पाया ॥
२० आकाश की ओर से भी लडाई
हुई,
वरन तारागो ने अपने अपने
मण्डल से सीसरा से लडाई
की ॥
२१ कीशोन नदी ने उनको बहा दिया,
अर्थात् वही प्राचीन नदी जो
कीशोन नदी है।
हे मन, हियाव बान्धे आगे बढ ॥
२२ उस समय घोडे के खुरो से टाप
का शब्द होने लगा,
उनके बलिष्ट घोडों के कूदने
से यह हुआ ॥
२३ यहोवा का दूत कहता है, कि
मेरोज को शाप दो,
उसके निवासियों को भारी शाप
दो,
क्योंकि वे यहोवा की सहायता
करने को,
शूरवीरों के विरुद्ध यहोवा की
सहायता करने को न आए ॥
२४ सब स्त्रियो मे से केनी हेबेर की
स्त्री याएल धन्य ठहरेगी;
डेरो में से रहनेवाली सब स्त्रियो
मे वह धन्य ठहरेगी ॥
२५ सीसरा ने पानी मांगा, उस ने
दूध दिया,
रईसो के योग्य बर्तन मे वह
मक्खन ले आई ॥
२६ उस ने अपना हाथ खूंटी की ओर,
अपना दाहिना हाथ बढ़ई के
हथौडे की ओर बढाया,
और हथौड़े से सीसरा को मारा,
उसके सिर को फोड डाला,
और उसकी कनपटी को आर-
पार छेद दिया ॥
२७ उस स्त्री के पांवो पर वह
झुका, वह गिरा, वह पड़ा
रहा;
उस स्त्री के पावो पर वह झुका,
वह गिरा, जहा झुका, वही
मरा पड़ा रहा ॥
२८ खिडकी मे से एक स्त्री झाककर
चिल्लाई,
सीसरा की माता ने झिलमिली
की ओट से पुकारा,
कि उसके रथ के आने में इतनी
देर क्यो लगी ?
उसके रथो के पहियो को अबेर
क्यों हुई है ?

२९ उसकी बुद्धिमान प्रतिष्ठित
स्त्रियों ने उसे उत्तर दिया,
वरन उस ने अपने आप को इस
प्रकार उत्तर दिया,
३० कि क्या उन्हो ने लूट पाकर बांट
नहीं ली ?
क्या एक एक पुरुष को एक एक
वरन दो दो कुवारियां:
और तीसरा को रंगे हुए वस्त्र
की लूट,
वरन बूटे काढे हुए रंगीले वस्त्र
की लूट,
और लूटे हुओं के गले मे दोनों
ओर बूटे काढे हुए रंगीले वस्त्र
नही मिले ?
३१ हे यहोवा, तेरे सब शत्रु ऐसे ही
नाश हो जाएं !
परन्तु उसके प्रेमी लोग प्रताप के
साथ उदय होते हुए सूर्य के
समान तेजोमय हो ॥
फिर देश मे चालीस वर्ष तक शान्ति रही ॥

(गिदोन का चरित्र)

६ तब इस्राएलियों ने यहोवा की
दृष्टि मे बुरा किया, इसलिये यहोवा
ने उन्हें मिद्यानियो के वश मे सात वर्ष
कर रखा। २ और मिद्यानी इस्राएलियों
पर प्रबल हो गए। मिद्यानियों के डर
के मारे इस्राएलियो ने पहाडों के गहिरे
खड्डो, और गुफाओं, और किलों को अपने
निवास बना लिए। ३ और जब जब
इस्राएली बीज बोते तब तब मिद्यानी
और अमालेकी और पूर्वी लोग उनके
विरुद्ध चढ़ाई करके ४ अज्जा तक
छावनी डाल डालकर भूमि की उपज
नाश कर डालते थे, और इस्राएलियो के
लिये न तो कुछ भोजनवस्तु, और न भेड़-
बकरी, और न गाय-बैल, और न गदहा
छोड़ते थे। ५ क्योकि वे अपने पशुओं
और डेरो को लिए हुए चढ़ाई करते, और
टिड्डियो के दल के समान बहुत आते थे;
और उनके ऊंट भी अनगिनत होते थे;
और वे देश को उजाड़ने के लिये उस में
आया करते थे। ६ और मिद्यानियों के
कारण इस्राएली बडी दुर्दशा मे पड़ गए;
तब इस्राएलियो ने यहोवा की दोहाई
दी ॥

७ जब इस्राएलियों ने मिद्यानियों के
कारण यहोवा की दोहाई दी, ८ तब
यहोवा ने इस्राएलियों के पास एक नबी
को भेजा, जिस ने उन से कहा, इस्राएल
का परमेश्वर यहोवा यो कहता है, कि
मै तुम को मिस्र में से ले आया, और
दासत्व के घर से निकाल ले आया;
९ और मै ने तुम को मिस्रियो के हाथ
से, वरन जितने तुम पर अन्धेर करते
थे उन सभो के हाथ से छुड़ाया, और
उनको तुम्हारे साम्हने से बरबस निकाल-
कर उनका देश तुम्हे दे दिया; १० और
मै ने तुम से कहा, कि मै तुम्हारा परमेश्वर
यहोवा हू; एमोरी लोग जिनके देश में
तुम रहते हो उनके देवताओं का भय
न मानना। परन्तु तुम ने मेरा कहना
नही माना ॥

११ फिर यहोवा का दूत आकर उस
बांजवृक्ष के तले बैठ गया, जो ओप्रा मे
अबीएजेरी योआश का था, और उसका
पुत्र गिदोन एक दाखरस के कुण्ड में
गेहू इसलिये झाड रहा था कि उसे मिद्या-
नियों से छिपा रखे। १२ उसको यहोवा
के दूत ने दर्शन देकर कहा, हे शूरवीर
सूरमा; यहोवा तेरे संग है। १३ गिदोन

ने उस से कहा, हे मेरे प्रभु, बिनती सुन, यदि यहोवा हमारे संग होता, तो हम पर यह सब विपत्ति क्यों पड़ती? और जितने आश्चर्यकर्मों का वर्णन हमारे पुरखा यह कहकर करते थे, कि क्या यहोवा हम को मिस्र से छुड़ा नही लाया, वे कहां रहे? अब तो यहोवा ने हम को त्याग दिया, और मिद्यानियों के हाथ कर दिया है।
१४ तब यहोवा ने उस पर दृष्टि करके कहा, अपनी इसी शक्ति पर जा और तू इस्राएलियो को मिद्यानियों के हाथ से छुड़ाएगा; क्या मैं ने तुझे नही भेजा?
१५ उस ने कहा, हे मेरे प्रभु, बिनती सुन, मै इस्राएल को क्योंकर छुड़ाऊं? देख, मेरा कुल मनश्शे मे सब से कंगाल है, फिर मैं अपने पिता के घराने मे सब से छोटा हू।
१६ यहोवा ने उस से कहा, निश्चय मैं तेरे संग रहूंगा; सो तू मिद्यानियों को ऐसा मार लेगा जैसा एक मनुष्य को।
१७ गिदोन ने उस से कहा, यदि तेरा अनुग्रह मुझ पर हो, तो मुझे इसका कोई चिन्ह दिखा कि तू ही मुझ से बाते कर रहा है।
१८ जब तक मै तेरे पास फिर आकर अपनी भेंट निकालकर तेरे साम्हने न रखूं, तब तक तू यहा से न जा। उस ने कहा, मैं तेरे लौटने तक ठहरा रहूगा।
१९ तब गिदोन ने जाकर बकरी का एक बच्चा और एक एपा मैदे की अखमीरी रोटियां तैयार की; तब मांस को टोकरी मे, और जूस को तसले मे रखकर बांजवृक्ष के तले उसके पास ले जाकर दिया।
२० परमेश्वर के दूत ने उस से कहा, मांस और अखमीरी रोटियो को लेकर इस चट्टान पर रख दे, और जूस को उण्डेल दे। उसी ने ऐसा ही किया।
२१ तब यहोवा के दूत ने अपने हाथ की लाठी को बढ़ाकर मांस और अखमीरी रोटियों को छूआ; और चट्टान से आग निकली जिस से मांस और अखमीरी रोटियां भस्म हो गईं; तब यहोवा का दूत उसकी दृष्टि से अन्तर्ध्यान हो गया।
२२ जब गिदोन ने जान लिया कि वह यहोवा का दूत था, तब गिदोन कहने लगा, हाय, प्रभु यहोवा! मैं ने तो यहोवा के दूत को साक्षात देखा है।
२३ यहोवा ने उस से कहा, तुझे शान्ति मिले; मत डर, तू न मरेगा।
२४ तब गिदोन ने वहा यहोवा की एक वेदी बनाकर उसका नाम यहोवा शालोम * रखा। वह आज के दिन तक अबीएजेरियो के ओप्रा में बनी है॥

२५ फिर उसी रात को यहोवा ने गिदोन से कहा, अपने पिता का जवान बैल, अर्थात् दूसरा सात वर्ष का बैल ले, और बाल की जो वेदी तेरे पिता की है उसे गिरा दे, और जो अशेरा देवी उसके पास है उसे काट डाल;
२६ और उस दृढ़ स्थान की चोटी पर ठहराई हुई रीति से अपने परमेश्वर यहोवा की एक वेदी बना; तब उस दूसरे बैल को ले, और उस अशेरा की लकड़ी जो तू काट डालेगा जलाकर होमबलि चढ़ा।
२७ तब गिदोन ने अपने संग दस दासों को लेकर यहोवा के वचन के अनुसार किया; परन्तु अपने पिता के घराने और नगर के लोगो के डर के मारे वह काम दिन को न कर सका, इसलिये रात में किया।
२८ बिहान को नगर के लोग सवेरे उठकर क्या देखते है, कि बाल की वेदी गिरी पड़ी है, और उसके पास की अशेरा कटी पड़ी है, और दूसरा बैल

* अर्थात् यहोवा शान्ति [ देनेवाला है। ]

बनाई हुई वेदी पर चढ़ाया हुआ है।
२९ तब वे आपस में कहने लगे, यह
काम किस ने किया? और पूछपाछ
और ढूंढ़-ढांढ़ करके वे कहने लगे, कि यह
योआश के पुत्र गिदोन का काम है।
३० तब नगर के मनुष्यों ने योआश से
कहा, अपने पुत्र को बाहर ले आ, कि
मार डाला जाए, क्योंकि उस ने बाल
की वेदी को गिरा दिया है, और उसके
पास की अशेरा को भी काट डाला है।
३१ योआश ने उन सभो से जो उसके
साम्हने खड़े हुए थे कहा, क्या तुम
बाल के लिये वाद विवाद करोगे?
क्या तुम उसे बचाओगे? जो कोई उसके
लिये वाद विवाद करे वह मार डाला
जाएगा। बिहान तक ठहरे रहो; तब
तक यदि वह परमेश्वर हो, तो जिस
ने उसकी वेदी गिराई है उस से वह आप
ही अपना वाद विवाद करे। ३२ इसलिये
उस दिन गिदोन का नाम यह कहकर
यरुब्बाल * रखा गया, कि इस ने जो बाल
की वेदी गिराई है तो इस पर बाल आप
वाद विवाद कर ले॥

३३ इसके बाद सब मिद्यानी और
अमालेकी और पूर्वी इकट्ठे हुए, और
पार आकर यिज्रेल की तराई मे डेरे
डाले। ३४ तब यहोवा का आत्मा
गिदोन मे समाया†; और उस ने नरसिंगा
फूका, तब अबीएजेरी उसकी सुनने के
लिये इकट्ठे हुए। ३५ फिर उस ने कुल
मनश्शे के पास अपने दूत भेजे; और
वे भी उसके समीप इकट्ठे हुए। और
उस ने आशेर, जबूलून, और नप्ताली के
पास भी दूत भेजे; तब वे भी उस से
मिलने को चले आए। ३६ तब गिदोन
ने परमेश्वर से कहा, यदि तू अपने वचन
के अनुसार इस्राएल को मेरे द्वारा छुड़ा-
एगा, ३७ तो सुन, मैं एक भेड़ी की ऊन
खलिहान में रखूंगा, और यदि ओस केवल
उस ऊन पर पड़े, और उसे छोड़ सारी
भूमि सूखी रह जाए, तो मै जान लूंगा
कि तू अपने वचन के अनुसार इस्राएल
को मेरे द्वारा छुड़ाएगा। ३८ और ऐसा
ही हुआ। इसलिये जब उस ने बिहान
को सवेरे उठकर उस ऊन को दबाकर
उस मे से ओस निचोड़ी, तब एक कटोरा
भर गया। ३९ फिर गिदोन ने परमेश्वर
से कहा, यदि मै एक बार फिर कहूं, तो
तेरा क्रोध मुझ पर न भड़के; मैं इस
ऊन से एक बार और भी तेरी परीक्षा
करूं, अर्थात् केवल ऊन ही सूखी रहे,
और सारी भूमि पर ओस पड़े। ४० उस
रात को परमेश्वर ने ऐसा ही किया;
अर्थात् केवल ऊन ही सूखी रह गई, और
सारी भूमि पर ओस पड़ी॥

७ तब गिदोन जो यरुब्बाल भी कह-
लाता है और सब लोग जो उसके
संग थे सवेरे उठे, और हरोद नाम सोते
के पास अपने डेरे खड़े किए; और मिद्या-
नियो की छावनी उनकी उत्तरी ओर
मोरे नाम पहाड़ी के पास तराई में पड़ी
थी॥

२ तब यहोवा ने गिदोन से कहा, जो
लोग तेरे संग है वे इतने हैं कि मैं मिद्या-
नियों को उनके हाथ नहीं कर सकता,
नही तो इस्राएल यह कहकर मेरे विरुद्ध
अपनी बड़ाई मारने लगे, कि हम अपने
ही भुजबल के द्वारा बचे है। ३ इसलिये

* अर्थात् बाल वाद विवाद करे।
† मूल में—आत्मा ने गिदोन को पहिन लिया।

तू जाकर लोगों में यह प्रचार करके सुना
दे, कि जो कोई डर के मारे थरथराता
हो, वह गिलाद पहाड़ से लौटकर चला
जाए। तब बाईस हजार लोग लौट गए,
और केवल दस हजार रह गए॥
४ फिर यहोवा ने गिदोन से कहा,
अब भी लोग अधिक हैं; उन्हें सोते के
पास नीचे ले चल, वहां मैं उन्हें तेरे लिये
परखूंगा; और जिस जिसके विषय में
मैं तुझ से कहूं, कि यह तेरे संग चले,
वह तो तेरे संग चले; और जिस जिसके
विषय मे मैं कहू, कि यह तेरे संग न
जाए, वह न जाए। ५ तब वह उनको
सोते के पास नीचे ले गया, वहा यहोवा
ने गिदोन से कहा, जितने कुत्ते की नाईं
जीभ से पानी चपड़ चपड करके पीए
उनको अलग रख; और वैसा ही उन्हे
भी जो घुटने टेककर पीए। ६ जिन्हो ने
मुंह में हाथ लगा चपड़ चपड करके पानी
पिया उनकी तो गिनती तीन सौ ठहरी;
और बाकी सब लोगो ने घुटने टेककर
पानी पिया। ७ तब यहोवा ने गिदोन
से कहा, इन तीन सौ चपड चपड करके
पीनेवालों के द्वारा मैं तुम को छुड़ाऊंगा,
और मिद्यानियो को तेरे हाथ में कर
दूंगा; और सब लोग अपने अपने स्थान
को लौट जाएं। ८ तब उन लोगों ने
हाथ मे सीधा और अपने अपने नरसिंगे
लिए; और उस ने इस्राएल के सब पुरुषों
को अपने अपने डेरे की ओर भेज दिया,
परन्तु उन तीन सौ पुरुषों को अपने पास
रख छोडा; और मिद्यान की छावनी
उसके नीचे तराई मे पड़ी थी॥
९ उसी रात को यहोवा ने उस से
कहा, उठ, छावनी पर चढाई कर; क्योंकि
मैं उसे तेरे हाथ कर देता हूं। १० परन्तु
यदि तू चढ़ाई करते डरता हो, तो अपने
सेवक फूरा को संग लेकर छावनी के पास
जाकर सुन, ११ कि वे क्या कह रहे हैं;
उसके बाद तुझे उस छावनी पर चढ़ाई
करने का हियाव होगा। तब वह अपने
सेवक फूरा को संग ले उन हथियार-
बन्दों के पास जो छावनी की छोर
पर थे उतर गया। १२ मिद्यानी और
अमालेकी और सब पूर्वी लोग तो टिड्डियों
के समान बहुत से तराई मे फैले पड़े थे;
और उनके ऊंट समुद्रतीर के बालू के
किनकों के समान गिनती से बाहर थे।
१३ जब गिदोन वहां आया, तब एक
जन अपने किसी संगी से अपना स्वप्न
यो कह रहा था, कि सुन, मैं ने स्वप्न
में क्या देखा है कि जौ की एक रोटी
लुढकते लुढ़कते मिद्यान की छावनी में
आई, और डेरे को ऐसा टक्कर मारा
कि वह गिर गया, और उसको ऐसा
उलट दिया, कि डेरा गिरा पडा रहा।
१४ उसके सगी ने उत्तर दिया, यह
योआश के पुत्र गिदोन नाम एक इस्राएली
पुरुष की तलवार को छोड कुछ नहीं
है; उसी के हाथ मे परमेश्वर ने मिद्यान
को सारी छावनी समेत कर दिया है॥
१५ उस स्वप्न का वर्णन और फल
सुनकर गिदोन ने दण्डवत् की; और
इस्राएल की छावनी मे लौटकर कहा,
उठो, यहोवा ने मिद्यानी सेना को तुम्हारे
वश में कर दिया है। १६ तब उस ने
उन तीन सौ पुरुषों के तीन झुण्ड किए,
और एक एक पुरुष के हाथ मे एक नर-
सिंगा और खाली घड़ा दिया, और घडों
के भीतर एक मशाल थी। १७ फिर
उस ने उन से कहा, मुझे देखो, और वैसा
ही करो; सुनो, जब मै उस छावनी की

छोर पर पहुचू, तब जैसा मैं करू वैसा
ही तुम भी करना। १८ अर्थात् जब
मैं और मेरे सब सगी नरसिंगा फूके तब
तुम भी छावनी की चारो ओर नरसिगे
फूकना, और ललकारना, कि यहोवा
की और गिदोन की तलवार॥
१९ बीचवाले पहर के आदि मे ज्योही
पहरुओ की बदली हो गई थी त्योही
गिदोन अपने सग के सौ पुरुषो समेत
छावनी की छोर पर गया, और नरसिगे
को फूक दिया और अपने हाथ के घडो
को तोड डाला। २० तब तीनो झुण्डो ने
नरसिगो को फूका और घडो को तोड
डाला, और अपने अपन बाए हाथ मे
मशाल और दहिने हाथ मे फूकने को
नरसिगा लिए हुए चिल्ला उठे, यहोवा की
तलवार और गिदोन की तलवार।
२१ तब वे छावनी के चारो ओर अपने
अपने स्थान पर खड रहे, और सब सेना
के लोग दौडने लगे, और उन्हो ने चिल्ला
चिल्लाकर उन्हे भगा दिया। २२ और
उन्हो ने तीन सौ नरसिगो को फूका,
और यहोवा ने एक एक पुरुष की तलवार
उसके सगी पर और सब सेना पर चल-
वाई, तो सेना के लोग सरेरा की ओर
बेतशित्ता तक और तब्बात के पास के
आबेलमहोला तक भाग गए। २३ तब
इस्राएली पुरुष नप्ताली और आशेर और
मनश्शे के सारे देश से इकट्ठे होकर
मिद्यानियो के पीछे पडे। २४ और
गिदोन ने एप्रैम के सब पहाडी देश मे
यह कहने को दूत भेज दिए, कि मिद्या-
नियो से मुठभेड करने को चले आओ,
और यरदन नदी के घाटो को बेतबारा
तक उन से पहिले अपने वश मे कर लो।
तब सब एप्रैमी पुरुषो ने इकट्ठे होकर
यरदन नदी को बेतबारा तक अपने वश
मे कर लिया। २५ और उन्हो ने ओरेब
और जेब नाम मिद्यान के दो हाकिमो
को पकडा, और ओरेब को ओरेब नाम
चट्टान पर, और जेब को जेब नाम दाख-
रस के कुण्ड पर घात किया, और वे
मिद्यानियो के पीछे पडे, और ओरेब
और जेब के सिर यरदन के पार गिदोन
के पास ले गए॥

८ तब एप्रैमी पुरुषो ने गिदोन से
कहा, तू ने हमारे साथ एसा बर्ताव
क्यो किया है, कि जब तू मिद्यान से
लडने को चला तब हम को नही बुल-
वाया? सो उन्हो ने उस से बडा झगडा
किया। २ उस ने उन से कहा, मै ने तुम्हारे
समान भला अब किया ही क्या है? क्या
एप्रैम की छोडी हुई दाख भी अबीएजेर
की सब फसल मे अच्छी नही है?
३ तुम्हारे ही हाथो मे परमेश्वर ने
ओरेब और जेब नाम मिद्यान के हाकिमो
को कर दिया, तब तुम्हारे बराबर मै
कर ही क्या सका? जब उस ने यह
बात कही, तब उनका जी उसकी ओर
से ठडा हो गया॥
४ तब गिदोन और उसके सग तीनो
सौ पुरुष, जो थके मान्दे थे तौभी खदेडते
ही रहे थे, यरदन के तीर आकर पार
हो गए। ५ तब उस ने सुक्कोत के
लोगो से कहा, मेर पीछे इन आनेवालो
को रोटिया दो, क्योकि ये थके मान्दे
है, और मै मिद्यान के जबह और सल्मुन्ना
नाम राजाओ का पीछा कर रहा हू।
६ सुक्कोत के हाकिमो ने उत्तर दिया,
क्या जेबह और सल्मुन्ना तेरे हाथ मे
पड चुके है, कि हम तेरी सेना को रोटी

दें ? ७ गिदोन ने कहा, जब यहोवा
जेबह् और सल्मुन्ना को मेरे हाथ में कर
देगा, तब मैं इस बात के कारण तुम को
जंगल के कटीले और बिच्छू पेड़ों से
नुचवाऊंगा। ८ वहां से वह पनूएल को
गया, और वहां के लोगों* से ऐसी ही
बात कही, और पनूएल के लोगों ने
सुक्कोत के लोगों का सा उत्तर दिया।
९ उस ने पनूएल के लोगों से कहा, जब
मैं कुशल से लौट आऊंगा, तब इस गुम्मट
को ढा दूंगा॥

१० जेबह और सल्मुन्ना तो कर्कोर
में थे, और उनके साथ कोई पन्द्रह हज़ार
पुरुषों की सेना थी, क्योंकि पूर्वियों की
सारी सेना में से उतने ही रह गए थे;
और जो मारे गए थे वे एक लाख बीस
हज़ार हथियारबन्द थे। ११ तब गिदोन
ने नोबह् और योग्बहा के पूर्व की ओर
डेरों में रहनेवालों के मार्ग से चढ़कर
उस सेना को जो निडर पड़ी थी मार
लिया। १२ और जब जेबह और
सल्मुन्ना भागे, तब उस ने उनका पीछा
करके मिद्यानियों के उन दोनों राजाओं,
अर्थात् जेबह और सल्मुन्ना को पकड़
लिया, और सारी सेना को भगा दिया।
१३ और योआश का पुत्र गिदोन हेरेस
नाम चढ़ाई पर से लड़ाई से लौटा†।
१४ और सुक्कोत के एक जवान पुरुष
को पकड़कर उस से पूछा, और उस ने
सुक्कोत के सतहत्तरों हाकिमों और वृद्ध
लोगों के पते लिखवाये। १५ तब वह
सुक्कोत के मनुष्यों के पास जाकर कहने
लगा, जेबह और सल्मुन्ना को देखो,
जिनके विषय में तुम ने यह कहकर मुझे
चिढ़ाया था, कि क्या जेबह् और सल्मुन्ना
अभी तेरे हाथ में हैं, कि हम तेरे थके
मान्दे जनों को रोटी दें ? १६ तब
उस ने उस नगर के वृद्ध लोगों को पकड़ा,
और जंगल के कटीले और बिच्छू पेड़
लेकर सुक्कोत के पुरुषों को कुछ सिखाया।
१७ और उस ने पनूएल के गुम्मट को
ढा दिया, और उस नगर के मनुष्यों को
घात किया। १८ फिर उस ने जेबह् और
सल्मुन्ना से पूछा, जो मनुष्य तुम ने ताबोर
पर घात किए थे वे कैसे थे ? उन्हों ने
उत्तर दिया, जैसा तू वैसे ही वे भी थे,
अर्थात् एक एक का रूप राजकुमार का
सा था। १९ उस ने कहा, वे तो मेरे
भाई, वरन मेरे सहोदर भाई थे; यहोवा
के जीवन की शपथ, यदि तुम ने उनको
जीवित छोड़ा होता, तो मैं तुम को
घात न करता। २० तब उस ने अपने
जेठे पुत्र यतेरे से कहा, उठकर इन्हें घात
कर। परन्तु जवान ने अपनी तलवार
न खींची, क्योंकि वह उस समय तक
लड़का ही था, इसलिये वह डर गया।
२१ तब जेबह और सल्मुन्ना ने कहा,
तू उठकर हम पर प्रहार कर; क्योंकि
जैसा पुरुष हो, वैसा ही उसका पौरुष
भी होगा। तब गिदोन ने उठकर जेबह्
और सल्मुन्ना को घात किया; और
उनके ऊंटों के गलों के चन्द्रहारों को ले
लिया॥

२२ तब इस्राएल के पुरुषों ने गिदोन
से कहा, तू हमारे ऊपर प्रभुता कर, तू
और तेरा पुत्र और पोता भी प्रभुता
करे; क्योंकि तू ने हम को मिद्यान के
हाथ से छुड़ाया है। २३ गिदोन ने उन
से कहा, मैं तुम्हारे ऊपर प्रभुता न करूंगा,

* मूल में—उन।
† वा सूर्य उदय न होने पाया कि योआश का पुत्र गिदोन लड़ाई से लौटा।

और न मेरा पुत्र तुम्हारे ऊपर प्रभुता
करेगा; यहोवा ही तुम पर प्रभुता करेगा।
२४ फिर गिदोन ने उन से कहा, मैं
तुम से कुछ मांगता हूं; अर्थात् तुम मुझ
को अपनी अपनी लूट में की बालियां
दो। (वे तो इशमाएली थे, इस कारण
उनकी बालियां सोने की थीं।) उन्हों
ने कहा, निश्चय हम देंगे। २५ तब
उन्हों ने कपड़ा बिछाकर उस में अपनी
अपनी लूट में से निकालकर बालियां
डाल दीं। २६ जो सोने की बालियां
उस ने मांग लीं उनका तौल एक हजार
सात सौ शेकेल हुआ; और उनको छोड़
चन्द्रहार, झुमके, और बैंगनी रंग के
वस्त्र जो मिद्यानियों के राजा पहिने थे,
और उनके ऊंटों के गलों की जंजीरें।
२७ उनका गिदोन ने एक एपोद बनवा-
कर अपने ओप्रा नाम नगर में रखा;
और सब इस्राएल वहां व्यभिचारिणी की
नाईं उसके पीछे हो लिया, और वह गिदोन
और उसके घराने के लिये फन्दा ठहरा।
२८ इस प्रकार मिद्यान इस्राएलियों से
दब गया, और फिर सिर न उठाया।
और गिदोन के जीवन भर अर्थात् चालीस
वर्ष तक देश चैन से रहा॥

२९ योआश का पुत्र यरुब्बाल तो
जाकर अपने घर में रहने लगा।
३० और गिदोन के सत्तर बेटे उत्पन्न
हुए, क्योंकि उसके बहुत स्त्रियां थीं।
३१ और उसकी जो एक रखेली शकेम
में रहती थी उसके एक पुत्र उत्पन्न हुआ,
और गिदोन ने उसका नाम अबीमेलेक
रखा। ३२ निदान योआश का पुत्र गिदोन
पूरे बुढ़ापे में मर गया, और अबीएजेरियों
के ओप्रा नाम गांव में उसके पिता योआश
की कबर में उसको मिट्टी दी गई॥

३३ गिदोन के मरते ही इस्राएली
फिर गए, और व्यभिचारिणी की नाईं
बाल देवताओं के पीछे हो लिए, और
बालबरीत को अपना देवता मान लिया।
३४ और इस्राएलियों ने अपने परमेश्वर
यहोवा को, जिस ने उनको चारों ओर के
सब शत्रुओं के हाथ से छुड़ाया था, स्मरण
न रखा; ३५ और न उन्हों ने यरुब्बाल
अर्थात् गिदोन की उस सारी भलाई के
अनुसार जो उस ने इस्राएलियों के साथ
की थी उसके घराने को प्रीति दिखाई॥

(अबीमेलेक का चरित्र)

९ यरुब्बाल का पुत्र अबीमेलेक शकेम
को अपने मामाओं के पास जाकर
उन से और अपने नाना के सब घराने
से यों कहने लगा, २ शकेम के सब
मनुष्यों से यह पूछो, कि तुम्हारे लिये क्या
भला है? क्या यह कि यरुब्बाल के
सत्तर पुत्र तुम पर प्रभुता करें? वा
यह कि एक ही पुरुष तुम पर प्रभुता करे?
और यह भी स्मरण रखो कि मैं तुम्हारा
हाड़ मांस हूं। ३ तब उसके मामाओं
ने शकेम के सब मनुष्यों से ऐसी ही बातें
कहीं; और उन्हों ने यह सोचकर कि
अबीमेलेक तो हमारा भाई है अपना मन
उसके पीछे लगा दिया। ४ तब उन्हों
ने बालबरीत के मन्दिर में से सत्तर
टुकड़े रूपे उसको दिए, और उन्हें लगा-
कर अबीमेलेक ने नीच और लुच्चे जन
रख लिए, जो उसके पीछे हो लिए।
५ तब उस ने ओप्रा में अपने पिता के घर
जाके अपने भाइयों को जो यरुब्बाल के
सत्तर पुत्र थे एक ही पत्थर पर घात
किया; परन्तु यरुब्बाल का योताम नाम
लहुरा पुत्र छिपकर बच गया॥

६ तब शकेम के सब मनुष्यो और
बेतमिल्लो के सब लोगो ने इकट्ठे होकर
शकेम के खम्भे के पासवाले बाजवृक्ष
के पास अबीमेलेक को राजा बनाया।
७ इसका समाचार सुनकर योताम
गरिज्जीम पहाड की चोटी पर जाकर
खडा हुआ, और ऊचे स्वर से पुकार के
कहने लगा, हे शकेम के मनुष्यो, मेरी
सुनो, इसलिये कि परमेश्वर तुम्हारी
सुने। ८ किसी युग मे वृक्ष किसी का
अभिषेक करके अपने ऊपर राजा ठहराने
को चले, तब उन्हो ने जलपाई के वृक्ष
से कहा, तू हम पर राज्य कर। ९ तब
जलपाई के वृक्ष ने कहा, क्या मैं अपनी
उस चिकनाहट को छोडकर, जिस से
लोग परमेश्वर और मनुष्य दोनो का
आदर मान करते है, वृक्षो का अधिकारी
होकर इधर उधर डोलने को चलू ?
१० तब वृक्षो ने अंजीर के वृक्ष से कहा,
तू आकर हम पर राज्य कर। ११ अंजीर
के वृक्ष ने उन से कहा, क्या मैं अपने
मीठेपन और अपने अच्छे अच्छे फलो
को छोड वृक्षो का अधिकारी होकर
इधर उधर डोलने को चलू ? १२ फिर
वृक्षो ने दाखलता से कहा, तू आकर हम
पर राज्य कर। १३ दाखलता ने उन
से कहा, क्या मैं अपने नये मधु को छोड,
जिस से परमेश्वर और मनुष्य दोनो को
आनन्द होता है, वृक्षो की अधिकारिणी
होकर इधर उधर डोलने को चलू ?
१४ तब सब वृक्षो ने झडबेडी से कहा,
तू आकर हम पर राज्य कर। १५ झड-
बेडी ने उन वृक्षो से कहा, यदि तुम अपने
ऊपर राजा होने को मेरा अभिषेक सच्चाई
से करते हो, तो आकर मेरी छाह मे
शरण लो, और नही तो, झड़बेड़ी से
आग निकलेगी जिस से लबानोन के देव-
दारु भी भस्म हो जाएगे। १६ इसलिये
अब यदि तुम ने सच्चाई और खराई से
अबीमेलेक को राजा बनाया है, और
यरुब्बाल और उसके घराने से भलाई
की, और उस से उसके काम के योग्य
बर्ताव किया हो, तो भला। १७ (मेरा
पिता तो तुम्हारे निमित्त लडा, और
अपने प्राण पर खेलकर तुम को मिद्या-
नियो के हाथ से छुडाया, १८ परन्तु
तुम ने आज मेरे पिता के घराने के विरुद्ध
उठकर बलवा किया, और उसके सत्तर
पुत्र एक ही पत्थर पर घात किए, और
उसकी लौडी के पुत्र अबीमेलेक को इस-
लिये शकेम के मनुष्यो के ऊपर राजा
बनाया है कि वह तुम्हारा भाई है),
१९ इसलिये यदि तुम लोगो ने आज के
दिन यरुब्बाल और उसके घराने से सच्चाई
और खराई से बर्ताव किया हो, तो अबी
मेलक के कारण आनन्द करो, और वह
भी तुम्हारे कारण आनन्द करे, २० और
नही, तो अबीमेलेक से ऐसी आग निकल
जिस से शकेम के मनुष्य और बेतमिल्लो
भस्म हो जाए, और शकेम के मनुष्यो
और बेतमिल्लो से ऐसी आग निकले
जिस से अबीमेलक भस्म हो जाए।
२१ तब योताम भागा, और अपने भाई
अबीमेलेक के डर के मारे बेर को जाकर
वही रहने लगा॥

२२ और अबीमेलेक इस्राएल के ऊपर
तीन वर्ष हाकिम रहा। २३ तब पर-
मेश्वर ने अबीमेलेक और शकेम के मनुष्यो
के बीच एक बुरी आत्मा भेज दी, सो
शकेम के मनुष्य अबीमेलेक का विश्वास-
घात करने लगे, २४ जिस से यरुब्बाल
के सत्तर पुत्रो पर किए हुए उपद्रव का

फल भोगा जाए*, और उनका खून
उनके घात करनेवाले उनके भाई अबी-
मेलेक के सिर पर, और उसके अपने
भाइयों के घात करने मे उसकी सहायता
करनेवाले शकेम के मनुष्यो के सिर
पर भी हो। २५ तब शकेम के मनुष्यो
ने पहाडो की चोटियो पर उसके लिये
घातको को बैठाया, जो उस मार्ग से
सब आने जानेवालों को लूटते थे, और
इसका समाचार अबीमेलेक को मिला॥
२६ तब एबेद का पुत्र गाल अपने
भाइयों समेत शकेम मे आया; और
शकेम के मनुष्यो ने उसका भरोसा किया।
२७ और उन्हो ने मैदान मे जाकर अपनी
अपनी दाख की बारियो के फल तोड़े
और उनका रस रौन्दा, और स्तुति का
बलिदान कर अपने देवता के मन्दिर मे
जाकर खाने पीने और अबीमेलेक को
कोसने लगे। २८ तब एबेद के पुत्र गाल
ने कहा, अबीमेलेक कौन है? शकेम कौन
है कि हम उसके अधीन रहे? क्या
वह यरुब्बाल का पुत्र नही? क्या जबूल
उसका नाइब नही? शकेम के पिता
हमोर के लोगो के तो अधीन हो, परन्तु
हम उसके अधीन क्यो रहे? २९ और
यह प्रजा मेरे वश मे होती तो क्या ही
भला होता! तब तो मै अबीमेलक को
दूर करता। फिर उस ने अबीमेलेक से
कहा, अपनी सेना की गिनती बढ़ाकर
निकल आ। ३० एबेद के पुत्र गाल की
वे बाते सुनकर नगर के हाकिम जबूल
का क्रोध भड़क उठा। ३१ और उस
ने अबीमेलेक के पास छिपके† दूतों से
कहला भेजा, कि एबेद का पुत्र गाल
और उसके भाई शकेम में आके नगरवालों
को तेरा विरोध करने को उसका रहे हैं।
३२ इसलिये तू अपने संगवालो समेत
रात को उठकर मैदान में घात लगा।
३३ फिर बिहान को सवेरे सूर्य के निक-
लते ही उठकर इस नगर पर चढाई
करना; और जब वह अपने संगवालों
समेत तेरा साम्हना करने को निकले तब
जो तुझ से बन पडे वही उस से करना॥
३४ तब अबीमेलेक और उसके सग
के सब लोग रात को उठ चार झुण्ड
बान्धकर शकेम के विरुद्ध घात मे बैठ
गए। ३५ और एबेद का पुत्र गाल
बाहर जाकर नगर के फाटक मे खडा
हुआ, तब अबीमेलेक और उसके सगी
घात छोडकर उठ खडे हुए। ३६ उन
लोगो को देखकर गाल जबूल मे कहने
लगा, देख, पहाडो की चोटियो पर मे
लोग उतरे आते है! जबूल ने उस से
कहा, वह तो पहाडो की छाया है जो
तुझे मनुष्यो के समान देख पडती है।
३७ गाल ने फिर कहा, देख, लोग देश
के बीचोबीच होकर उतरे आते है, और
एक झुण्ड मोननीम नाम बांज वृक्ष के
मार्ग से चला आता है। ३८ जबूल ने
उस से कहा, तेरी यह बात कहां रही,
कि अबीमेलेक कौन है कि हम उसके
अधीन रहे? ये तो वे ही लोग हैं जिन-
को तू ने निकम्मा जाना था, इसलिये
अब निकलकर उन से लड़। ३९ तब
गाल शकेम के पुरुषों का अगुआ हो बाहर
निकलकर अबीमेलेक से लडा। ४० और
अबीमेलेक ने उसको खदेड़ा, और वह
अबीमेलेक के साम्हने से भागा; और
नगर के फाटक तक पहुंचते पहुंचते बहु-
तेरे घायल होकर गिर पड़े। ४१ तब

* मूल में—उपद्रव आए।
† मूल में—चतुराई से।

अबीमेलेक अरूमा में रहने लगा; और जबूल ने गाल और उसके भाइयों को निकाल दिया, और शकेम में रहने न दिया।
४२ दूसरे दिन लोग मैदान मे निकल गए; और यह अबीमेलेक को बताया गया।
४३ और उस ने अपनी सेना के तीन दल बान्धकर मैदान में घात लगाई; और जब देखा कि लोग नगर से निकले आते हैं तब उन पर चढ़ाई करके उन्हे मार लिया।
४४ अबीमेलेक अपने संग के दलो समेत आगे दौडकर नगर के फाटक पर खडा हो गया, और दो दलों ने उन सब लोगों पर धावा करके जो मैदान में थे उन्हे मार डाला।
४५ उसी दिन अबीमेलेक ने नगर मे दिन भर लडकर उसको ले लिया, और उसके लोगों को घात करके नगर को ढा दिया, और उस पर नमक छिडकवा दिया॥

४६ यह सुनकर शकेम के गुम्मट के सब रहनेवाले एलबरीत के मन्दिर के गढ़ में जा घुसे।
४७ जब अबीमेलेक को यह समाचार मिला कि शकेम के गुम्मट के सब मनुष्य इकट्ठे हुए है,
४८ तब वह अपने सब सगियो समेत सलमोन नाम पहाड़ पर चढ़ गया; और हाथ मे कुल्हाड़ी ले पेडों में से एक डाली काटी, और उसे उठाकर अपने कन्धे पर रख ली। और अपने संगवालो से कहा कि जैसा तुम ने मुझे करते देखा वैसा ही तुम भी झटपट करो।
४९ तब उन सब लोगों ने भी एक एक डाली काट ली, और अबीमेलेक के पीछे हो उनको गढ़ पर डालकर गढ़* में आग लगाई; तब शकेम के गुम्मट के सब स्त्री पुरुष जो अटकल एक हजार थे मर गए॥

५० तब अबीमेलेक ने तेबेस को जाकर उसके साम्हने डेरे खडे करके उस को ले लिया।
५१ परन्तु उस नगर के बीच एक दृढ़ गुम्मट था, सो क्या स्त्री क्या पुरुष, नगर के सब लोग भागकर उस में घुसे, और उसे बन्द करके गुम्मट की छत पर चढ गए।
५२ तब अबीमेलेक गुम्मट के निकट जाकर उसके विरुद्ध लडने लगा, और गुम्मट के द्वार तक गया कि उस में आग लगाए।
५३ तब किसी स्त्री ने चक्की के ऊपर का पाट अबीमेलेक के सिर पर डाल दिया, और उसकी खोपडी फट गई।
५४ तब उस ने झट अपने हथियारों के ढोनेवाले जवान को बुलाकर कहा, अपनी तलवार खींचकर मुझे मार डाल, ऐसा न हो कि लोग मेरे विषय मे कहने पाएं, कि उसको एक स्त्री ने घात किया। तब उसके जवान ने तलवार भोंक दी, और वह मर गया।
५५ यह देखकर कि अबीमेलेक मर गया है इस्राएली अपने अपने स्थान को चले गए।
५६ इस प्रकार जो दुष्ट काम अबीमेलेक ने अपने सत्तर भाइयो को घात करके अपने पिता के साथ किया था, उसको परमेश्वर ने उसके सिर पर लौटा दिया;
५७ और शकेम के पुरुषो के भी सब दुष्ट काम परमेश्वर ने उनके सिर पर लौटा दिए, और यरुब्बाल के पुत्र योताम का शाप उन पर घट गया॥

(तोला और याईर के चरित्र)

१० अबीमेलेक के बाद इस्राएल के छुड़ाने के लिये तोला नाम एक

* मूल में—उनके ऊपर गढ़।

इस्साकारी उठा, वह दोदो का पोता
और पूआ का पुत्र था; और एप्रैम के
पहाड़ी देश के शामीर नगर में रहता
था। २ वह तेईस वर्ष तक इस्राएल का
न्याय करता रहा। तब मर गया, और
उसको शामीर में मिट्टी दी गई॥

३ उसके बाद गिलादी याईर उठा,
वह बाईस वर्ष तक इस्राएल का न्याय
करता रहा। ४ और उसके तीस पुत्र
थे जो गदहियों के तीस बच्चों पर सवार
हुआ करते थे; और उनके तीस नगर
भी थे जो गिलाद देश में हैं, और आज
तक हव्वोत्याईर* कहलाते हैं। ५ और
याईर मर गया, और उसको कामोन में
मिट्टी दी गई॥

६ तब इस्राएलियों ने फिर यहोवा
की दृष्टि में बुरा किया, अर्थात् बाल
देवताओं और अश्तोरेत देवियों और
आराम, सीदोन, मोआब, अम्मोनियों,
और पलिश्तियों के देवताओं की उपासना
करने लगे; और यहोवा को त्याग दिया,
और उसकी उपासना न की। ७ तब
यहोवा का क्रोध इस्राएल पर भड़का, और
उस ने उन्हें पलिश्तियों और अम्मोनियों
के अधीन कर दिया, ८ और उस वर्ष
ये इस्राएलियों को सताते और पीसते
रहे। वरन यरदन पार एमोरियों के देश
गिलाद में रहनेवाले सब इस्राएलियों पर
अठारह वर्ष तक अन्धेर करते रहे।
९ अम्मोनी यहूदा और बिन्यामीन से
और एप्रैम के घराने से लड़ने को यरदन
पार जाते थे, यहां तक कि इस्राएल बड़े
संकट में पड़ गया। १० तब इस्राएलियों
ने यह कहकर यहोवा की दोहाई दी,

* अर्थात् याईर की बस्तियां।

कि हम ने जो अपने परमेश्वर को त्याग-
कर बाल देवताओं की उपासना की है,
यह हम ने तेरे विरुद्ध महा पाप किया
है। ११ यहोवा ने इस्राएलियों से कहा,
क्या मैं ने तुम को मिस्रियों, एमोरियों,
अम्मोनियों, और पलिश्तियों के हाथ से न
छुड़ाया था? १२ फिर जब सीदोनी,
और अमालेकी, और माओनी लोगों ने
तुम पर अन्धेर किया, और तुम ने मेरी
दोहाई दी, तब मैं ने तुम को उनके हाथ
से भी न छुड़ाया? १३ तौभी तुम ने
मुझे त्यागकर पराये देवताओं की उपा-
सना की है; इसलिये मैं फिर तुम को
न छुड़ाऊंगा। १४ जाओ, अपने माने
हुए देवताओं की दोहाई दो, तुम्हारे
संकट के समय वे ही तुम्हें छुड़ाएं।
१५ इस्राएलियों ने यहोवा से कहा, हम
ने पाप किया है, इसलिये जो कुछ तेरी
दृष्टि में भला हो वही हम से कर;
परन्तु अभी हमें छुड़ा। १६ तब वे पराए
देवताओं को अपने मध्य में से दूर करके
यहोवा की उपासना करने लगे; और
वह इस्राएलियों के कष्ट के कारण खेदित
हुआ॥

१७ तब अम्मोनियों ने इकट्ठे होकर
गिलाद में अपने डेरे डाले, और इस्रा-
एलियों ने भी इकट्ठे होकर मिस्पा में
अपने डेरे डाले। १८ तब गिलाद के
हाकिम एक दूसरे से कहने लगे, कौन
पुरुष अम्मोनियों से संग्राम आरम्भ
करेगा? वही गिलाद के सब निवासियों
का प्रधान ठहरेगा॥

११ यिप्तह नाम गिलादी बड़ा शूर-
वीर था, और वह वेश्या का बेटा
था; और गिलाद से यिप्तह उत्पन्न हुआ

था। २ गिलाद की स्त्री के भी बेटे
उत्पन्न हुए; और जब वे बड़े हो गए तब
यिप्तह को यह कहकर निकाल दिया,
कि तू तो पराई स्त्री का बेटा है; इस
कारण हमारे पिता के घराने में कोई
भाग न पाएगा। ३ तब यिप्तह अपने
भाइयों के पास से भागकर तोब देश
में रहने लगा; और यिप्तह के पास
लुच्चे मनुष्य इकट्ठे हो गए; और उसके
संग फिरने लगे॥

४ और कुछ दिनों के बाद अम्मोनी
इस्राएल से लड़ने लगे। ५ जब अम्मोनी
इस्राएल से लड़ते थे, तब गिलाद के वृद्ध
लोग यिप्तह को तोब देश से ले आने
को गए, ६ और यिप्तह से कहा, चल-
कर हमारा प्रधान हो जा, कि हम अम्मो-
नियों से लड़ सकें। ७ यिप्तह ने गिलाद
के वृद्ध लोगों से कहा, क्या तुम ने मुझ
से बैर करके मुझे मेरे पिता के घर से
निकाल न दिया था? फिर अब संकट
में पड़कर मेरे पास क्यों आए हो?
८ गिलाद के वृद्ध लोगों ने यिप्तह से
कहा, इस कारण हम अब तेरी ओर
फिरे हैं, कि तू हमारे संग चलकर अम्मो-
नियों से लड़े; तब तू हमारी ओर से
गिलाद के सब निवासियों का प्रधान
ठहरेगा। ९ यिप्तह ने गिलाद के वृद्ध
लोगों से पूछा, यदि तुम मुझे अम्मोनियों
से लड़ने को फिर मेरे घर ले चलो,
और यहोवा उन्हें मेरे हाथ कर दे,
तो क्या मैं तुम्हारा प्रधान ठहरूंगा?
१० गिलाद के वृद्ध लोगों ने यिप्तह से
कहा, निश्चय हम तेरी इस बात के अनु-
सार करेंगे; यहोवा हमारे और तेरे बीच
में इन वचनों का सुननेवाला है। ११ तब
यिप्तह गिलाद के वृद्ध लोगों के संग चला,
और लोगों ने उसको अपने ऊपर मुखिया
और प्रधान ठहराया; और यिप्तह ने
अपनी सब बातें मिस्पा में यहोवा के
सम्मुख कह सुनाईं॥

१२ तब यिप्तह ने अम्मोनियों के
राजा के पास दूतों से यह कहला भेजा,
कि तुझे मुझ से क्या काम, कि तू मेरे
देश में लड़ने को आया है? १३ अम्मो-
नियों के राजा ने यिप्तह के दूतों से कहा,
कारण यह है, कि जब इस्राएली मिस्र
से आए, तब अर्नोन से यब्बोक और
यरदन तक जो मेरा देश था उसको उन्हों
ने छीन लिया; इसलिये अब उसको बिना
झगड़ा किए फेर दे। १४ तब यिप्तह
ने फिर अम्मोनियों के राजा के पास
यह कहने को दूत भेजे, १५ कि यिप्तह
तुझ से यों कहता है, कि इस्राएल ने न
तो मोआब का देश ले लिया और न
अम्मोनियों का, १६ वरन जब वे मिस्र
से निकले, और इस्राएली जंगल में होते
हुए लाल समुद्र तक चले, और कादेश
को आए, १७ तब इस्राएल ने एदोम
के राजा के पास दूतों से यह कहला
भेजा, कि मुझे अपने देश में होकर जाने दे;
और एदोम के राजा ने उनकी न मानी।
इसी रीति उस ने मोआब के राजा से
भी कहला भेजा, और उस ने भी न
माना। इसलिये इस्राएल कादेश में रह
गया। १८ तब उस ने जंगल में चलते
चलते एदोम और मोआब दोनों देशों के
बाहर बाहर घूमकर मोआब देश की पूर्व
ओर से आकर अर्नोन के इसी पार अपने
डेरे डाले; और मोआब के सिवाने के
भीतर न गया, क्योंकि मोआब का सिवाना
अर्नोन था। १९ फिर इस्राएल ने एमो-
रियों के राजा सीहोन के पास जो हेश्बोन

का राजा था दूतों से यह कहला भेजा, कि
हमें अपने देश में से होकर हमारे स्थान
को जाने दे। २० परन्तु सीहोन ने
इस्राएल का इतना विश्वास न किया कि
उसे अपने देश में से होकर जाने देता;
वरन अपनी सारी प्रजा को इकट्ठी कर
अपने डेरे यहस में खड़े करके इस्राएल
से लड़ा। २१ और इस्राएल के पर-
मेश्वर यहोवा ने सीहोन को सारी प्रजा
समेत इस्राएल के हाथ में कर दिया,
और उन्हों ने उनको मार लिया; इस-
लिये इस्राएल उस देश के निवासी एमो-
रियों के सारे देश का अधिकारी हो गया।
२२ अर्थात् वह अर्नोन से यब्बोक तक
और जंगल से ले यरदन तक एमोरियों
के सारे देश का अधिकारी हो गया।
२३ इसलिये अब इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा ने अपनी इस्राएली प्रजा के साम्हने
से एमोरियों को उनके देश से निकाल
दिया है; फिर क्या तू उसका अधिकारी
होने पाएगा? २४ क्या तू उसका अधि-
कारी न होगा, जिसका तेरा कमोश
देवता तुझे अधिकारी कर दे? इसी
प्रकार से जिन लोगों को हमारा परमेश्वर
यहोवा हमारे साम्हने से निकाले, उनके
देश के अधिकारी हम होंगे। २५ फिर
क्या तू मोआब के राजा सिप्पोर के पुत्र
बालाक से कुछ अच्छा है? क्या उस
ने कभी इस्राएलियों से कुछ भी झगड़ा
किया? क्या वह उन से कभी लड़ा?
२६ जब कि इस्राएल हेश्बोन और उसके
गांवों में, और अरोएर और उसके गांवों
में, और अर्नोन के किनारे के सब नगरों
में तीन सौ वर्ष से बसा है, तो इतने
दिनों में तुम लोगों ने उसको क्यों नहीं
छुड़ा लिया? २७ मैं ने तेरा अपराध
नहीं किया; तू ही मुझ से युद्ध छेड़कर बुरा
व्यवहार करता है; इसलिये यहोवा जो
न्यायी है, वह इस्राएलियों और अम्मोनियों
के बीच में आज न्याय करे। २८ तौभी
अम्मोनियों के राजा ने यिप्तह की ये बातें
न मानी जिनको उस ने कहला भेजा था॥

२९ तब यहोवा का आत्मा यिप्तह में
समा गया, और वह गिलाद और मनश्शे
से होकर गिलाद के मिस्पे में आया,
और गिलाद के मिस्पे से होकर अम्मो-
नियों की ओर चला। ३० और यिप्तह
ने यह कहकर यहोवा की मन्नत मानी,
कि यदि तू निःसन्देह अम्मोनियों को मेरे
हाथ में कर दे, ३१ तो जब मैं कुशल
के साथ अम्मोनियों के पास से लौट आऊं तब
जो कोई मेरे भेंट के लिये मेरे घर के
द्वार से निकले वह यहोवा का ठहरेगा,
और मैं उसे होमबलि करके चढ़ाऊंगा।
३२ तब यिप्तह अम्मोनियों से लड़ने को
उनकी ओर गया, और यहोवा ने उनको
उसके हाथ में कर दिया। ३३ और वह
अरोएर से ले मिन्नीत तक, जो बीस नगर
हैं, वरन आबेलकरामीम तक जीतते जीतते
उन्हें बहुत बड़ी मार से मारता गया।
और अम्मोनी इस्राएलियों से हार गए॥

३४ जब यिप्तह मिस्पा को अपने
घर आया, तब उसकी बेटी डफ बजाती
और नाचती हुई उसकी भेंट के लिये
निकल आई; वह उसकी एकलौती थी;
उसको छोड़ उसके न तो कोई बेटा था
और कोई न बेटी। ३५ उसको देखते
ही उस ने अपने कपड़े फाड़कर कहा,
हाय, मेरी बेटी! तू ने कमर तोड़
दी*, और तू भी मेरे कष्ट देनेवालों में

* मूल में—तू ने मुझे बहुत झुकाया है।

हो गई है; क्योंकि मैं ने यहोवा को वचन दिया है, और उसे टाल नहीं सकता। ३६ उस ने उस से कहा, हे मेरे पिता, तू ने जो यहोवा को वचन दिया है, तो जो बात तेरे मुंह से निकली है उसी के अनुसार मुझ से बर्ताव कर, क्योंकि यहोवा ने तेरे अम्मोनी शत्रुओं से तेरा पलटा लिया है। ३७ फिर उस ने अपने पिता से कहा, मेरे लिये यह किया जाए, कि दो महीने तक मुझे छोड़े रह, कि मैं अपनी सहेलियों सहित जाकर पहाड़ों पर फिरती हुई अपनी कुंवारीपन पर रोती रहूं। ३८ उस ने कहा, जा। तब उस ने उसे दो महीने की छुट्टी दी, इसलिये वह अपनी सहेलियों सहित चली गई, और पहाड़ों पर अपनी कुंवारीपन पर रोती रही। ३९ दो महीने के बीतने पर वह अपने पिता के पास लौट आई, और उस ने उसके विषय में अपनी मानी हुई मन्नत को पूरी किया। और उस कन्या ने पुरुष का मुंह कभी न देखा था। इसलिये इस्राएलियों में यह रीति चली ४० कि इस्राएली स्त्रियां प्रतिवर्ष यिप्तह गिलादी की बेटी का यश गाने को वर्ष में चार दिन तक जाया करती थीं॥

१२ तब एप्रैमी पुरुष इकट्ठे होकर सापोन को जाकर यिप्तह से कहने लगे, कि जब तू अम्मोनियों से लड़ने को गया तब हमें संग चलने को क्यों नहीं बुलवाया? हम तेरा घर तुझ समेत जला देंगे। २ यिप्तह ने उन से कहा, मेरा और मेरे लोगों का अम्मोनियों से बड़ा झगड़ा हुआ था; और जब मैं ने तुम से सहायता मांगी, तब तुम ने मुझे उनके हाथ से नहीं बचाया। ३ तब यह देखकर कि तुम मुझे नहीं बचाते मैं अपने प्राणों को हथेली पर रखकर अम्मोनियों के विरुद्ध चला, और यहोवा ने उनको मेरे हाथ में कर दिया, फिर तुम अब मुझ से लड़ने को क्यों चढ़ आए हो? ४ तब यिप्तह गिलाद के सब पुरुषों को इकट्ठा करके एप्रैम से लड़ा, और एप्रैम जो कहता था, कि हे गिलादियो, तुम तो एप्रैम और मनश्शे के बीच रहनेवाले एप्रैमियों के भगोड़े हो, और गिलादियों ने उनको मार लिया। ५ और गिलादियों ने यरदन का घाट उन से पहिले अपने वश में कर लिया। और जब कोई एप्रैमी भगोड़ा कहता, कि मुझे पार जाने दो, तब गिलाद के पुरुष उस से पूछते थे, क्या तू एप्रैमी * है? और यदि वह कहता, नहीं, ६ तो वे उस से कहते, अच्छा, शिब्बोलेत कह, और वह कहता सिब्बोलेत, क्योंकि उस से वह ठीक बोला नहीं जाता था; तब वे उसको पकड़कर यरदन के घाट पर मार डालते थे। इस प्रकार उस समय बयालीस हजार एप्रैमी मारे गए॥

७ यिप्तह छः वर्ष तक इस्राएल का न्याय करता रहा। तब यिप्तह गिलादी मर गया, और उसको गिलाद के किसी नगर में † मिट्टी दी गई॥

८ उसके बाद बेतलेहेम का निवासी इबसान इस्राएल का न्याय करने लगा। ९ और उसके तीस बेटे हुए; और उस ने अपनी तीस बेटियां बाहर ब्याह दीं, और बाहर से अपने बेटों का ब्याह करके तीस बहू ले आया। और वह इस्राएल

* मूल में—एप्राती।
† मूल में—नगरों में।

का न्याय सात वर्ष तक करता रहा।
१० तब इबसान मर गया, और उसको
बेतलेहेम में मिट्टी दी गई॥

११ उसके बाद जबूलूनी एलोन
इस्राएल का न्याय करने लगा, और
वह इस्राएल का न्याय दस वर्ष तक करता
रहा। १२ तब एलोन जबूलूनी मर गया,
और उसको जबूलून के देश के अय्यालोन
में मिट्टी दी गई॥

१३ उसके बाद हिल्लेल का पुत्र
पिरातोनी अब्दोन इस्राएल का न्याय
करने लगा। १४ और उसके चालीस
बेटे और तीस पोते हुए, जो गदहियों के
सत्तर बच्चों पर सवार हुआ करते थे।
वह आठ वर्ष तक इस्राएल का न्याय
करता रहा। १५ तब हिल्लेल का पुत्र
पिरातोनी अब्दोन मर गया, और उसको
एप्रैम के देश के पिरातोन में, जो अमा-
लेकियों के पहाड़ी देश में है, मिट्टी दी
गई॥

(शिमशोन का चरित्र)

**१३** और इस्राएलियों ने फिर
यहोवा की दृष्टि में बुरा किया;
इसलिये यहोवा ने उनको पलिश्तियों के
वश में चालीस वर्ष के लिये रखा॥

२ दानियों के कुल का सोरावासी
मानोह नाम एक पुरुष था, जिसकी
पत्नी के बांझ होने के कारण कोई पुत्र
न था। ३ इस स्त्री को यहोवा के दूत
ने दर्शन देकर कहा, सुन, बांझ होने के
कारण तेरे बच्चा नहीं; परन्तु अब तू
गर्भवती होगी और तेरे बेटा होगा।
४ इसलिये अब सावधान रह, कि न
तो तू दाखमधु वा और किसी भांति की
मदिरा पिए, और न कोई अशुद्ध वस्तु
खाए, ५ क्योंकि तू गर्भवती होगी और
तेरे एक बेटा उत्पन्न होगा। और उसके
सिर पर छुरा न फिरे, क्योंकि वह जन्म
ही से परमेश्वर का नाज़ीर रहेगा; और
इस्राएलियों को पलिश्तियों के हाथ से
छुड़ाने में वही हाथ लगाएगा। ६ उस
स्त्री ने अपने पति के पास जाकर कहा,
परमेश्वर का एक जन मेरे पास आया
था जिसका रूप परमेश्वर के दूत का सा
अति भययोग्य था, और मैं ने उस से
न पूछा कि तू कहां का है? और न उस
ने मुझे अपना नाम बताया, ७ परन्तु
उस ने मुझ से कहा, सुन तू गर्भवती
होगी और तेरे एक बेटा होगा; इसलिये
अब न तो दाखमधु वा और किसी भांति
की मदिरा पीना, और न कोई अशुद्ध
वस्तु खाना, क्योंकि वह लड़का जन्म से
मरण के दिन तक परमेश्वर का नाज़ीर
रहेगा। ८ तब मानोह ने यहोवा से यह
बिनती की, कि हे प्रभु, बिनती सुन,
परमेश्वर का वह जन जिसे तू ने भेजा था
फिर हमारे पास आए, और हमें सिखलाए
कि जो बालक उत्पन्न होनेवाला है उस से
हम क्या क्या करें। ९ मानोह की यह बात
परमेश्वर ने सुन ली, इसलिये जब वह
स्त्री मैदान में बैठी थी, और उसका पति
मानोह उसके संग न था, तब परमेश्वर का
वही दूत उसके पास आया। १० तब उस
स्त्री ने झट दौड़कर अपने पति को यह
समाचार दिया, कि जो पुरुष उस दिन
मेरे पास आया था उसी ने मुझे दर्शन
दिया है। ११ यह सुनते ही मानोह
उठकर अपनी पत्नी के पीछे चला, और
उस पुरुष के पास आकर पूछा, कि क्या
तू वही पुरुष है जिसने इस स्त्री से बातें
की थीं? उस ने कहा, मैं वही हूं।

१२ मानोह ने कहा, अब तेरे वचन पूरे
हो जाएं तो, उस बालक का कैसा ढंग
और उसका क्या काम होगा?
१३ यहोवा के दूत ने मानोह से कहा,
जितनी वस्तुओं की चर्चा मैं ने इस स्त्री
से की थी उन सब से यह परे रहे।
१४ यह कोई वस्तु जो दाखलता से उत्पन्न
होती है न खाए, और न दाखमधु वा
और किसी भांति की मदिरा पीए, और
न कोई अशुद्ध वस्तु खाए, जो जो आज्ञा
मैं ने इसको दी थी उसी को यह माने।
१५ मानोह ने यहोवा के दूत से कहा,
हम तुझ को रोक लें, कि तेरे लिये बकरी
का एक बच्चा पकाकर तैयार करें।
१६ यहोवा के दूत ने मानोह से कहा,
चाहे तू मुझे रोक रखे, परन्तु मैं तेरे
भोजन में से कुछ न खाऊंगा, और यदि
तू होमबलि करना चाहे तो यहोवा ही
के लिये कर। (मानोह तो न जानता
था, कि यह यहोवा का दूत है।)
१७ मानोह ने यहोवा के दूत से कहा,
अपना नाम बता*, इसलिये कि जब तेरी
बातें पूरी हों तब हम तेरा आदरमान
कर सकें। १८ यहोवा के दूत ने उस
से कहा, मेरा नाम तो अद्भुत है, इसलिये
तू उसे क्यों पूछता है? १९ तब मानोह
ने अन्नबलि समेत बकरी का एक बच्चा
लेकर चट्टान पर यहोवा के लिये चढ़ाया,
तब उस दूत ने मानोह और उसकी पत्नी
के देखते देखते एक अद्भुत काम किया।
२० अर्थात् जब लौ उस वेदी पर से
आकाश की ओर उठ रही थी, तब यहोवा
का दूत उस वेदी की लौ में होकर मानोह
और उसकी पत्नी के देखते देखते चढ़ गया,
तब वे भूमि पर मुंह के बल गिरे।
२१ परन्तु यहोवा के दूत ने मानोह
और उसकी पत्नी को फिर कभी दर्शन
न दिया। तब मानोह ने जान लिया कि
वह यहोवा का दूत था। २२ तब मानोह
ने अपनी पत्नी से कहा, हम निश्चय मर
जाएंगे, क्योंकि हम ने परमेश्वर का दर्शन
पाया है। २३ उसकी पत्नी ने उस से
कहा, यदि यहोवा हमें मार डालना
चाहता, तो हमारे हाथ से होमबलि और
अन्नबलि ग्रहण न करता, और न वह ऐसी
सब बातें हम को दिखाता, और न वह
इस समय हमें ऐसी बातें सुनाता।
२४ और उस स्त्री के एक बेटा उत्पन्न
हुआ, और उसका नाम शिमशोन रखा;
और वह बालक बढ़ता गया, और यहोवा
उसको आशीष देता रहा। २५ और
यहोवा का आत्मा सोरा और एशताओल
के बीच महनेदान* में उसको उभारने
लगा॥

१४ शिमशोन तिम्ना को गया,
और तिम्ना में एक पलिश्ती स्त्री
को देखा। २ तब उस ने जाकर अपने
माता पिता से कहा, तिम्ना में मैं ने एक
पलिश्ती स्त्री को देखा है, सो अब तुम
उस से मेरा ब्याह करा दो। ३ उसके
माता पिता ने उस से कहा, क्या तेरे
भाइयों की बेटियों में, वा हमारे सब लोगों
में कोई स्त्री नहीं है, कि तू खतनाहीन
पलिश्तियों में से स्त्री ब्याहने चाहता है?
शिमशोन ने अपने पिता से कहा, उसी से
मेरा ब्याह करा दे, क्योंकि मुझे वही
अच्छी लगती है। ४ उसके माता पिता
न जानते थे कि यह बात यहोवा की ओर

* मूल में—तेरा नाम क्या है।

* अर्थात् दान की छावनी।

से होती है, कि वह पलिश्तियो के विरुद्ध
दाव ढूढता है। उस समय तो पलिश्ती
इस्राएल पर प्रभुता करते थे।।
५ तब शिमशोन अपने माता पिता
को सग ले तिम्ना को चलकर तिम्ना
की दाख की बारी के पास पहुचा, वहा
उसके साम्हने एक जवान सिंह गरजने
लगा। ६ तब यहोवा का आत्मा उस
पर बल से उतरा, और यद्यपि उसके
हाथ मे कुछ न था, तौभी उस ने उसको
ऐसा फाड डाला जैसा कोई बकरी का
बच्चा फाडे। अपना यह काम उसने
अपने पिता वा माता को न बतलाया।
७ तब उस ने जाकर उस स्त्री से बातचीत
की, और वह शिमशोन को अच्छी लगी।
८ कुछ दिनो के बीतने पर वह उसे लाने
को लौट चला, और उस सिंह की लोथ
देखने के लिये मार्ग से मुड गया, तो क्या
देखा, कि सिंह की लोथ मे मधुमक्खियो
का एक झुण्ड और मधु भी है। ९ तब
वह उस मे से कुछ हाथ मे लेकर खाते
खाते अपने माता पिता के पास गया,
और उनको यह बिना बताए, कि मैं ने
इसको सिंह की लोथ मे से निकाला है, कुछ
दिया, और उन्हो ने भी उसे खाया।
१० तब उसका पिता उस स्त्री के यहा
गया, और शिमशोन ने जवानो की रीति
के अनुसार वहा जेवनार की। ११ उसको
देखकर वे उसके सग रहने के लिये तीस
सगियो को ले आए। १२ शिमशोन ने
उन से कहा, मैं तुम से एक पहेली कहता
हू, यदि तुम इस जेवनार के सातो दिनो
के भीतर उसे बूझकर अर्थ बता दो,
तो मैं तुम को तीस कुरते और तीस जोडे
कपडे दूगा, १३ और यदि तुम उसे
न बता सको, तो तुम को मुझे तीस
कुर्ते और तीस जोडे कपडे देने पडेंगे।
उन्हो ने उस से कहा, अपनी पहेली कह, कि
हम उसे सुने। १४ उस ने उन से कहा,

खानेवाले मे से खाना,
और बलवन्त मे से मीठी वस्तु
निकली।

इस पहेली का अर्थ वे तीन दिन के भीतर
न बता सके। १५ सातवे दिन उन्हो
ने शिमशोन की पत्नी से कहा, अपने पति
को फुसला कि वह हमे पहेली का अर्थ
बताए, नही तो हम तुझे तेरे पिता के
घर समेत आग मे जलाएगे। क्या तुम
लोगो ने हमारा धन लेने के लिये हमारा
नेवता किया है? क्या यही बात नही
है? १६ तब शिमशोन की पत्नी यह
कहकर उसके साम्हने रोने लगी, कि तू
तो मुझ से प्रेम नही बैर ही रखता है,
कि तू ने एक पहेली मेरी जाति के लोगो
से तो कही है, परन्तु मुझ को उसका
अर्थ भी नही बताया। उस ने कहा,
मैं ने उसे अपनी माता वा पिता को भी
नही बताया, फिर क्या मैं तुझ को
बता दू? १७ और जेवनार के सातो
दिनो मे वह स्त्री उसके साम्हने रोती
रही, और सातवे दिन जब उस ने उसको
बहुत तग किया, तब उस ने उसको
पहेली का अर्थ बता दिया। तब उस ने
उसे अपनी जाति के लोगो को बता
दिया। १८ तब सातवे दिन सूर्य डूबने
न पाया कि उस नगर के मनुष्यो ने शिम-
शोन से कहा, मधु से अधिक क्या मीठा?
और सिंह से अधिक क्या बलवन्त है?
उस ने उन से कहा,

यदि तुम मेरी कलोर को हल मे न
जोतते,
तो मेरी पहेली को कभी न बूझते।।

१६ तब यहोवा का आत्मा उस पर
बल से उतरा, और उस ने आश्कलोन
को जाकर वहां के तीस पुरुषों को मार
डाला, और उनका धन लूटकर तीस जोडे
कपडों को पहेली के बतानेवालों को दे
दिया। तब उसका क्रोध भडका, और
वह अपने पिता के घर गया। २० और
शिमशोन की पत्नी उसके एक संगी को
जिस से उस ने मित्र का सा बर्ताव किया
था ब्याह दी गई॥

१५ परन्तु कुछ दिनों बाद, गेहूं
की कटनी के दिनों में, शिमशोन
ने बकरी का एक बच्चा लेकर अपनी
ससुराल में जाकर कहा, मैं अपनी पत्नी
के पास कोठरी में जाऊंगा। परन्तु उसके
ससुर ने उसे भीतर जाने से रोका।
२ और उसके ससुर ने कहा, मैं सचमुच
यह जानता था कि तू उस से बैर ही
रखता है, इसलिये मैं ने उसे तेरे संगी
को ब्याह दिया। क्या उसकी छोटी
बहिन उस से सुन्दर नहीं है? उसके
बदले उसी को ब्याह ले। ३ शिमशोन
ने उन लोगों से कहा, अब चाहे मैं पलि-
श्तियों की हानि भी करूं, तौभी उनके
विषय में निर्दोष ही ठहरूंगा। ४ तब
शिमशोन ने जाकर तीन सौ लोमडियां
पकड़ीं, और मशाल लेकर दो दो लोम-
ड़ियों की पूंछ एक साथ बान्धी, और
उनके बीच एक एक मशाल बान्धा।
५ तब मशालों में आग लगाकर उस
ने लोमड़ियों को पलिश्तियों के खडे खेतों
में छोड दिया; और पूलियों के ढेर वरन
खड़े खेत और जलपाई की बारियां भी
जल गईं। ६ तब पलिश्ती पूछने लगे,
यह किस ने किया है? लोगों ने कहा,
उस तिम्नी के दामाद शिमशोन ने यह
इसलिये किया, कि उसके ससुर ने
उसकी पत्नी उसके संगी को ब्याह दी।
तब पलिश्तियों ने जाकर उस पत्नी और
उसके पिता दोनों को आग में जला दिया।
७ शिमशोन ने उन से कहा, तुम जो
ऐसा काम करते हो, इसलिये मैं तुम से
पलटा लेकर ही चुप रहूंगा। ८ तब
उस ने उनको अति निठुरता के साथ*
बडी मार से मार डाला; तब जाकर
एताम नाम चट्टान की एक दरार में रहने
लगा॥

९ तब पलिश्तियों ने चढ़ाई करके
यहूदा देश में डेरे खडे किए, और लही
में फैल गए। १० तब यहूदी मनुष्यों
ने उन से पूछा, तुम हम पर क्यों चढाई
करते हो? उन्हों ने उत्तर दिया, शिमशोन
को बान्धने के लिये चढाई करते हैं, कि
जैसे उस ने हम से किया वैसे ही हम भी
उस से करें। ११ तब तीन हज़ार यहूदी
पुरुष एताम नाम चट्टान की दरार में
जाकर शिमशोन से कहने लगे, क्या तू नहीं
जानता कि पलिश्ती हम पर प्रभुता करते
हैं? फिर तू ने हम से ऐसा क्यों किया है?
उस ने उन से कहा, जैसा उन्हों ने मुझ
से किया था, वैसा ही मैं ने भी उन से
किया है। १२ उन्हों ने उस से कहा,
हम तुझे बान्धकर पलिश्तियों के हाथ
में कर देने के लिये आए हैं। शिमशोन
ने उन से कहा, मुझ से यह शपथ खाओ
कि तुम मुझ पर प्रहार न करोगे।
१३ उन्हों ने कहा, ऐसा न होगा; हम
तुझे कसकर उनके हाथ में कर देंगे;
परन्तु तुझे किसी रीति मार न डालेंगे।

* मूल में—जांघ पर टांग।

तब वे उसको दो नई रस्सियो से बान्धकर
उस चट्टान मे से ले गए। १४ वह लही
तक ग्रा गया था, कि पलिश्ती उसको
देखकर ललकारने लगे; तब यहोवा
का ग्रात्मा उस पर बल से उतरा, ग्रौर
उसकी बाहो की रस्सिया ग्राग मे जले
हुए सन के समान हो गई, ग्रौर उसके
हाथो के बन्धन मानों गलकर टूट पड़े।
१५ तब उसको गदहे के जबडे की एक
नई हड्डी मिली, ग्रौर उस ने हाथ बढ़ा
उमे लेकर एक हज़ार पुरुषो को मार
डाला। १६ तब शिमशोन ने कहा,

गदहे के जबडे की हड्डी से ढेर के
ढेर लग गए,
गदहे के जबडे की हड्डी ही से मै ने
हज़ार पुरुषो को मार डाला ॥

१७ जब वह ऐसा कह चुका, तब
उस ने जबड़े की हड्डी फेंक दी, ग्रौर
उस स्थान का नाम रामत-लही* रखा
गया। १८ तब उसको बड़ी प्यास लगी,
ग्रौर उस ने यहोवा को पुकार के कहा,
तू ने ग्रपने दास मे यह बड़ा छुटकारा
कराया है, फिर क्या मै ग्रब प्यासो मरके
उन खतनाहीन लोगो के हाथ मे पड़ू?
१९ तब परमेश्वर ने लही मे ग्रोखली
सा गढ़हा कर दिया, ग्रौर उस मे से पानी
निकलने लगा; ग्रौर जब शिमशोन ने
पीया, तब उसके जी मे जी ग्राया, ग्रौर
वह फिर ताज़ा दम हो गया। इस कारण
उस सोते का नाम एनहक्कोरे† रखा
गया, वह ग्राज के दिन तक लही में है।
२० शिमशोन तो पलिश्तियों के दिनो
मे बीस वर्ष तक इस्राएल का न्याय करता
रहा ॥

* ग्रर्थात् जबड़े का टीला।
† ग्रर्थात् पुकारनेहारे का सोता।

१६ तब शिमशोन ग्रज्जा को गया,
ग्रौर वहां एक वेश्या को देखकर
उसके पास गया। २ जब ग्रज्जियों को
इसका समाचार मिला कि शिमशोन यहां
ग्राया है, तब उन्हों ने उसको घेर लिया,
ग्रौर रात भर नगर के फाटक पर उसकी
घात मे लगे रहे, ग्रौर यह कहकर रात भर
चुपचाप रहे, कि बिहान को भोर होते
ही हम उसको घात करेगे। ३ परन्तु
शिमशोन ग्राधी रात तक पडा रह कर,
ग्राधी रात को उठकर, उस ने नगर के
फाटक के दोनों पल्लो ग्रौर दोनो बाजुग्रो
को पकड़कर बेड़ों समेत उखाड लिया,
ग्रौर ग्रपने कन्धों पर रखकर उन्हे उस
पहाड़ की चोटी पर ले गया, जो हेब्रोन
के साम्हने है ॥

४ इसके बाद वह सोरेक नाम नाले
में रहनेवाली दलीला नाम एक स्त्री से
प्रीति करने लगा। ५ तब पलिश्तियो के
सरदारो ने उस स्त्री के पास जाके कहा,
तू उसको फुसलाकर बूझ ले कि उसके
महाबल का भेद क्या है, ग्रौर कौन उपाय
करके हम उस पर ऐसे प्रबल हों, कि
उसे बान्धकर दबा रखे; तब हम तुझे
ग्यारह ग्यारह सौ टुकड़े चान्दी देगे। ६ तब
दलीला ने शिमशोन से कहा, मुझे बता
दे कि तेरे बडे बल का भेद क्या है, ग्रौर
किस रीति से कोई तुझे बान्धकर दबा
रख सके। ७ शिमशोन ने उस से कहा,
यदि मैं सात ऐसी नई नई तातों से बान्धा
जाऊं जो सुखाई न गई हों, तो मेरा बल
घट जायेगा, ग्रौर मै साधारण मनुष्य
सा हो जाऊंगा। ८ तब पलिश्तियों के
सरदार दलीला के पास ऐसी नई नई
सात ताते ले गए जो सुखाई न गई थी,
ग्रौर उन से उस ने शिमशोन को बान्धा।

६ उसके पास तो कुछ मनुष्य कोठरी
में घात लगाए बैठे थे। तब उस ने उस
से कहा, हे शिमशोन, पलिश्ती तेरी घात
में हें! तब उस ने तातों को ऐसा तोड़ा
जैसा सन का सूत आग से छूते ही टूट
जाता है। और उसके बल का भेद न
खुला। १० तब दलीला ने शिमशोन से
कहा, सुन, तू ने तो मुझ से छल किया,
और झूठ कहा है; अब मुझे बता दे
कि तू किस वस्तु से बन्ध सकता है।
११ उस ने उस से कहा, यदि मैं ऐसी
नई नई रस्सियो से जो किसी काम मे
न आई हो कसकर बान्धा जाऊ, तो मेरा
बल घट जाएगा, और मैं साधारण
मनुष्य के समान हो जाऊगा। १२ तब
दलीला ने नई नई रस्सिया लेकर और
उसको बान्धकर कहा, हे शिमशोन, पलिश्ती
तेरी घात में हैं! कितने मनुष्य तो उस
कोठरी मे घात लगाए हुए थे। तब
उस ने उनको सूत की नाईं अपनी भुजाओ
पर से तोड़ डाला। १३ तब दलीला
ने शिमशोन से कहा, अब तक तू मुझ
से छल करता, और झूठ बोलता आया
है; अब मुझे बता दे कि तू काहे से
बन्ध सकता है? उस ने कहा, यदि तू
मेरे सिर की सातो लटें ताने मे बुने तो
बन्ध सकूगा। १४ सो उस ने उसे
खूटी से जकड़ा। तब उस से कहा, हे
शिमशोन, पलिश्ती तेरी घात मे हैं!
तब वह नीद से चौंक उठा, और
खूंटी को धरन में से उखाड़कर उसे
ताने समेत ले गया। १५ तब दलीला
ने उस से कहा, तेरा मन तो मुझ मे नही
लगा, फिर तू क्यो कहता है, कि मैं तुझ
से प्रीति रखता हूं? तू ने ये तीनों बार
मुझ से छल किया, और मुझे नही बताया
कि तेरे बड़े बल का भेद क्या है। १६ सो
जब उस ने हर दिन बाते करते करते
उसको तग किया, और यहा तक हठ
किया, कि उसके नाको मे दम आ गया,
१७ तब उस ने अपने मन का सारा
भेद खोलकर उस से कहा, मेरे सिर पर
छुरा कभी नही फिरा, क्योंकि मैं मा
के पेट ही से परमेश्वर का नाजीर हूं,
यदि मैं मूडा जाऊ, तो मेरा बल इतना
घट जाएगा, कि मैं साधारण मनुष्य सा
हो जाऊगा। १८ यह देखकर, कि उस
ने अपने मन का सारा भेद मुझ से कह
दिया है, दलीला ने पलिश्तियो के सरदारों
के पास कहला भेजा, कि अब की बार
फिर आओ, क्योंकि उस ने अपने मन
का सब भेद मुझे बता दिया है। तब
पलिश्तियो के सरदार हाथ मे रुपया लिए
हुए उसके पास गए। १९ तब उस ने
उसको अपने घुटनो पर सुला रखा,
और एक मनुष्य बुलवाकर उसके सिर
की सातों लटें मुण्डवा डाली। और
वह उसको दबाने लगी, और वह निर्बल
हो गया। २० तब उस ने कहा, हे शिम-
शोन, पलिश्ती तेरी घात में हैं! तब
वह चौंककर सोचने लगा, कि मैं पहिले
की नाईं बाहर जाकर झटकूगा। वह
तो न जानता था, कि यहोवा उसके
पास से चला गया है। २१ तब पलि-
श्तियों ने उसको पकड़कर उसकी आंखे
फोड़ डाली, और उसे अज्जा को ले जाके
पीतल की बेड़ियो से जकड दिया; और
वह बन्दीगृह में चक्की पीसने लगा।
२२ उसके सिर के बाल मुण्ड जाने के
बाद फिर बढ़ने लगे॥

२३ तब पलिश्तियों के सरदार अपने
दागोन नाम देवता के लिये बड़ा यज्ञ,

और आनन्द करने को यह कहकर इकट्ठे
हुए, कि हमारे देवता ने हमारे शत्रु
शिमशोन को हमारे हाथ मे कर दिया
है। २४ और जब लोगों ने उसे देखा,
तब यह कहकर अपने देवता की स्तुति
की, कि हमारे देवता ने हमारे शत्रु और
हमारे देश के नाश करनेवाले को, जिस
ने हम मे से बहुतो को मार भी डाला,
हमारे हाथ में कर दिया है। २५ जब
उनका मन मगन हो गया, तब उन्हो
ने कहा, शिमशोन को बुलवा लो, कि
वह हमारे लिये तमाशा करे। इसलिये
शिमशोन बन्दीगृह मे से बुलवाया गया,
और उनके लिये तमाशा करने लगा,
और खम्भों के बीच खड़ा कर दिया गया।
२६ तब शिमशोन ने उस लड़के से जो
उसका हाथ पकडे था कहा, मुझे उन
खम्भो को जिन से घर सम्भला हुआ है
छूने दे, कि मैं उस पर टेक लगाऊं।
२७ वह घर तो स्त्री पुरुषो से भरा
हुआ था, और पलिश्तियो के सब सरदार
भी वहां थे, और छत पर कोई तीन हजार
स्त्री पुरुष थे, जो शिमशोन को तमाशा
करते हुए देख रहे थे। २८ तब शिमशोन
ने यह कहकर यहोवा की दोहाई दी,
कि हे प्रभु यहोवा, मेरी सुधि ले;
हे परमेश्वर, अब की बार मुझे बल दे,
कि मै पलिश्तियों से अपनी दोनो आंखों
का एक ही पलटा लू। २९ तब शिम-
शोन ने उन दोनों बीचवाले खम्भों को
जिन से घर सम्भला हुआ था पकड़कर
एक पर तो दाहिने हाथ से और दूसरे
पर बाएं हाथ से बल लगा दिया।
३० और शिमशोन ने कहा, पलिश्तियों के
सग मेरा प्राण भी जाए। और वह अपना
सारा बल लगाकर झुका; तब वह घर
सब सरदारों और उस में के सारे लोगों
पर गिर पड़ा। सो जिनको उस ने मरते
समय मार डाला वे उन से भी अधिक
थे जिन्हें उस ने अपने जीवन में मार
डाला था। ३१ तब उसके भाई और उसके
पिता के सारे घराने के लोग आए, और
उसे उठाकर ले गए, और सोरा और
एश्ताओल के मध्य उसके पिता मानोह
की कबर में मिट्टी दी। उसने इस्राएल
का न्याय बीस वर्ष तक किया था।।

१७ एप्रैम के पहाड़ी देश में मीका नाम
एक पुरुष था। २ उस ने अपनी
माता से कहा, जो ग्यारह सौ टुकडे चान्दी
तुझ से ले लिए गए थे, जिनके विषय
में तू ने मेरे सुनते भी शाप दिया था,
वे मेरे पास है; मैं ने ही उनको ले लिया
था। उसकी माता ने कहा, मेरे बेटे
पर यहोवा की ओर से आशीष होए।
३ जब उस ने वे ग्यारह सौ टुकड़े चान्दी
अपनी माता को फेर दिए; तब माता ने
कहा, मैं अपनी ओर से अपने बेटे के लिये
यह रुपया यहोवा को निश्चय अर्पण करती
हू ताकि उस से एक मूरत खोदकर, और
दूसरी ढालकर बनाई जाए, सो अब मैं
उसे तुझ को फेर देती हू। ४ जब उस
ने वह रुपया अपनी माता को फेर दिया,
तब माता ने दो सौ टुकड़े ढलवैयों को
दिए, और उस ने उन से एक मूर्त्ति खोद-
कर, और दूसरी ढालकर बनाई; और
वे मीका के घर मे रही। ५ मीका के पास
एक देवस्थान था, तब उस ने एक एपोद,
और कई एक गृहदेवता बनवाए; और
अपने एक बेटे का संस्कार करके उसे
अपना पुरोहित ठहरा लिया। ६ उन
दिनों मे इस्राएलियों का कोई राजा न

था; जिसको जो ठीक सूझ पड़ता था वही वह करता था ॥

७ यहूदा के कुल का एक जवान लेवीय यहूदा के बेतलेहेम में परदेशी होकर रहता था। ८ वह यहूदा के बेतलेहेम नगर से इसलिये निकला, कि जहां कहीं स्थान मिले वहां जा रहे। चलते चलते वह एप्रैम के पहाड़ी देश में मीका के घर पर आ निकला। ९ मीका ने उस से पूछा, तू कहां से आता है? उस ने कहा, मै तो यहूदा के बेतलेहेम से आया हुआ एक लेवीय हूं, और इसलिये चला जाता हूं, कि जहां कहीं ठिकाना मुझे मिले वहीं रहूं। १० मीका ने उस से कहा, मेरे संग रहकर मेरे लिये पिता और पुरोहित बन, और मैं तुझे प्रति वर्ष दस टुकड़े रूपे, और एक जोड़ा कपड़ा, और भोजनवस्तु दिया करूंगा; तब वह लेवीय भीतर गया। ११ और वह लेवीय उस पुरुष के संग रहने को प्रसन्न हुआ; और वह जवान उसके साथ बेटा सा बना रहा। १२ तब मीका ने उस लेवीय का संस्कार किया, और वह जवान उसका पुरोहित होकर मीका के घर में रहने लगा। १३ और मीका सोचता था, कि अब मै जानता हूं कि यहोवा मेरा भला करेगा, क्योंकि मैं ने एक लेवीय को अपना पुरोहित कर रखा है ॥

(दानियों का लैश को जीतकर उस में बस जाने की कथा)

१८ उन दिनों मे इस्राएलियों का कोई राजा न था। और उन्हीं दिनों में दानियों के गोत्र के लोग रहने के लिये कोई भाग ढूढ रहे थे; क्योंकि इस्राएली गोत्रों के बीच उनका भाग उस समय तक न मिला था। २ तब दानियो ने अपने सब कुल मे से पांच शूरवीरों को सोरा और एश्ताओल से देश का भेद लेने और उस मे देख भाल करने के लिये यह कहकर भेज दिया, कि जाकर देश में देख भाल करो। इसलिये वे एप्रैम के पहाड़ी देश में मीका के घर तक जाकर वहां टिक गए। ३ जब वे मीका के घर के पास आए, तब उस जवान लेवीय का बोल पहचाना; इसलिये वहां मुड़कर उस से पूछा, तुझे यहां कौन ले आया? और तू यहां क्या करता है? और यहां तेरे पास क्या है? ४ उस ने उन से कहा, मीका ने मुझ से ऐसा ऐसा व्यवहार किया है, और मुझे नौकर रखा है, और मै उसका पुरोहित हो गया हू। ५ उन्हों ने उस से कहा, परमेश्वर से सलाह ले, कि हम जान लें कि जो यात्रा हम करते है वह सफल होगी वा नहीं। ६ पुरोहित ने उन से कहा, कुशल से चले जाओ। जो यात्रा तुम करते हो वह ठीक यहोवा के साम्हने है ॥

७ तब वे पांच मनुष्य चल निकले, और लैश को जाकर वहां के लोगों को देखा कि सीदोनियों की नाई निडर, बेखटके, और शान्ति से रहते हैं; और इस देश का कोई अधिकारी नही है, जो उन्हें किसी काम में रोके*, और ये सीदोनियों से दूर रहते है, और दूसरे मनुष्यों से कुछ व्यवहार नहीं रखते। ८ तब वे सोरा और एश्ताओल को अपने भाइयों के पास गए, और उनके भाइयों ने उन से पूछा, तुम क्या समाचार ले आए हो?

* मूल में—लजवाए।

९ उन्हो ने कहा, आओ, हम उन लोगो
पर चढाई करे; क्योकि हम ने उस देश
को देखा कि वह बहुत अच्छा है। तुम
क्यों चुपचाप रहते हो? वहा चलकर
उस देश को अपने वश मे कर लेने मे
आलस न करो। १० वहां पहुचकर
तुम निडर रहते हुए लोगों को, और
लम्बा चौड़ा देश पाओगे; और परमेश्वर
ने उसे तुम्हारे हाथ में दे दिया है। वह
ऐसा स्थान है जिस मे पृथ्वी भर के किसी
पदार्थ की घटी नही है॥

११ तब वहां से अर्थात् सोरा और
एश्ताओल से दानियो के कुल के छः सौ
पुरुषो ने युद्ध के हथियार बान्धकर प्रस्थान
किया। १२ उन्हों ने जाकर यहूदा देश
के किर्य्यत्यारीम नगर में डेरे खड़े किए।
इस कारण उस स्थान का नाम महनेदान *
आज तक पड़ा है, वह तो किर्य्यत्यारीम
के पश्चिम की ओर है। १३ वहां से
वे आगे बढ़कर एप्रैम के पहाड़ी देश में
मीका के घर के पास आए। १४ तब
जो पांच मनुष्य लैश के देश का भेद
लेने गए थे, वे अपने भाइयों से कहने
लगे, क्या तुम जानते हो कि इन घरों
मे एक एपोद, कई एक गृहदेवता, एक
खुदी और एक ढली हुई मूरत है? इस-
लिये अब सोचो, कि क्या करना चाहिये।
१५ वे उधर मुड़कर उस जवान लेवीय
के घर गए, जो मीका का घर था, और
उसका कुशल क्षेम पूछा। १६ और वे
छः सौ दानी पुरुष फाटक मे हथियार
बान्धे हुए खड़े रहे। १७ और जो पांच
मनुष्य देश का भेद लेने गए थे, उन्हो
ने वहा घुसकर उस खुदी हुई मूरत, और
एपोद, और गृहदेवताओं, और ढली हुई
मूरत को ले लिया, और वह पुरोहित
फाटक मे उन हथियार बान्धे हुए छः सौ
पुरुषो के संग खड़ा था। १८ जब वे
पाच मनुष्य मीका के घर में घुसकर खुदी
हुई मूरत, एपोद, गृहदेवता, और ढली
हुई मूरत को ले आए थे, तब पुरोहित
ने उन से पूछा, यह तुम क्या करते हो?
१९ उन्हों ने उस से कहा, चुप रह,
अपने मुह को हाथ से बन्दकर, और हम
लोगो के सग चलकर, हमारे लिये पिता
और पुरोहित बन। तेरे लिये क्या अच्छा
है? यह, कि एक ही मनुष्य के घराने
का पुरोहित हो, वा यह, कि इस्राएलियो
के एक गोत्र और कुल का पुरोहित हो?
२० तब पुरोहित प्रसन्न हुआ, सो वह
एपोद, गृहदेवता, और खुदी हुई मूरत
को लेकर उन लोगों के संग चला गया।
२१ तब वे मुड़े, और बालबच्चों, पशुओं,
और सामान को अपने आगे करके चल
दिए। २२ जब वे मीका के घर से दूर
निकल गए थे, तब जो मनुष्य मीका के
घर के पासवाले घरों मे रहते थे उन्हों
ने इकट्ठे होकर दानियों को जा लिया।
२३ और दानियों को पुकारा, तब उन्हों
ने मुह फेर के मीका से कहा, तुझे क्या
हुआ कि तू इतना बड़ा दल लिए आता
है *? २४ उस ने कहा, तुम तो मेरे
बनवाए हुए देवताओ और पुरोहित को
ले चले हो; फिर मेरे पास क्या रह गया?
तो तुम मुझ से क्यों पूछते हो, कि तुझे
क्या हुआ है? २५ दानियों ने उस से
कहा, तेरा बोल हम लोगों मे सुनाई न
दे, कहीं ऐसा न हो कि क्रोधी जन तुम

* अर्थात् दान की छावनी।

* मूल में—तू इकट्ठा हुआ है।

लोगों पर प्रहार करें, और तू अपना और
अपने घर के लोगो के भी प्राण को
खो दे। २६ तब दानियो ने अपना मार्ग
लिया; और मीका यह देखकर कि वे
मुझ से अधिक बलवन्त हैं फिरके अपने
घर लौट गया। २७ और वे मीका के
बनवाए हुए पदार्थों और उसके पुरोहित
को साथ ले लैश के पास आए, जिसके
लोग शान्ति से और बिना खटके रहते
थे, और उन्हो ने उनको तलवार से मार
डाला, और नगर को आग लगाकर फूंक
दिया। २८ और कोई बचानेवाला न
था, क्योंकि वह सीदोन से दूर था, और
वे और मनुष्यों से कुछ व्यवहार न रखते
थे। और वह बेत्रहोब की तराई मे था।
तब उन्हो ने नगर को दृढ किया, और
उस मे रहने लगे। २९ और उन्हो ने
उस नगर का नाम इस्राएल के एक पुत्र
अपने मूलपुरुष दान के नाम पर दान
रखा; परन्तु पहिले तो उस नगर का नाम
लैश था। ३० तब दानियों ने उस खुदी
हुई मूरत को खडा कर लिया; और देश
की बन्धुआई के समय वह योनातान जो
गेर्शोम का पुत्र और मूसा * का पोता था,
वह और उसके वंश के लोग दान गोत्र
के पुरोहित बने रहे। ३१ और जब तक
परमेश्वर का भवन शीलो में बना रहा,
तब तक वे मीका की खुदवाई हुई मूरत
को स्थापित किए रहे॥

(बिन्यामीनियों के पाप में पड़े रहने और
प्रायः नाश किए जाने की कथा)

१९ उन दिनों मे जब इस्राएलियों
का कोई राजा न था, तब एक
लेवीय पुरुष एप्रैम के पहाड़ी देश की
परली ओर परदेशी होकर रहता था,
जिस ने यहूदा के बेतलेहेम मे की एक
सुरैतिन रख ली थी। २ उसकी सुरैतिन
व्यभिचार करके यहूदा के बेतलेहेम
को अपने पिता के घर चली गई, और
चार महीने वही रही। ३ तब उसका
पति अपने साथ एक सेवक और दो गदहे
लेकर चला, और उसके यहां गया, कि
उसे समझा बुझाकर ले आए। वह उसे
अपने पिता के घर ले गई; और उस
जवान स्त्री का पिता उसे देखकर उसकी
भेंट से आनन्दित हुआ। ४ तब उसके
ससुर अर्थात् उस स्त्री के पिता ने बिनती
करके उसे रोक लिया, और वह तीन
दिन तक उसके पास रहा; सो वे वहां
खाते पिते टिके रहे। ५ चौथे दिन जब
वे भोर को सवेरे उठे, और वह चलने को
हुआ; तब स्त्री के पिता ने अपने दामाद
से कहा, एक टुकडा रोटी खाकर अपना
जी ठण्डा कर, तब तुम लोग चले जाना।
६ तब उन दोनों ने बैठकर सग संग
खाया पिया; फिर स्त्री के पिता ने उस
पुरुष से कहा, और एक रात टिके रहने
को प्रसन्न हो और आनन्द कर। ७ वह
पुरुष विदा होने को उठा, परन्तु उसके
ससुर ने बिनती करके उसे दबाया, इसलिये
उस ने फिर उसके यहां रात बिताई।
८ पांचवें दिन भोर को वह तो विदा
होने को सवेरे उठा; परन्तु स्त्री के पिता
ने कहा, अपना जी ठण्डा कर, और तुम
दोनों दिन ढलने तक रुके रहो। तब
उन दोनों ने रोटी खाई। ९ जब वह
पुरुष अपनी सुरैतिन और सेवक समेत
विदा होने को उठा, तब उसके ससुर
अर्थात् स्त्री के पिता ने उस से कहा, देख
दिन तो ढल चला है, और सांझ होने

* वा मनश्शे।

पर है; इसलिये तुम लोग रात भर टिके
रहो। देख, दिन तो डूबने पर है; सो यही
आनन्द करता हुआ रात बिता, और
बिहान को सवेरे उठकर अपना मार्ग लेना,
और अपने डेरे को चले जाना।
१० परन्तु उस पुरुष ने उस रात को
टिकना न चाहा, इसलिये वह उठकर
विदा हुआ, और काठी बान्धे हुए दो
गदहे और अपनी सुरैतिन सग लिए हुए
यबूस के साम्हने तक (जो यरूशलेम
कहलाता है) पहुचा। ११ वे यबूस के
पास थे, और दिन बहुत ढल गया था,
कि सेवक ने अपने स्वामी से कहा, आ,
हम यबूसियो के इस नगर मे मुड़कर
टिके। १२ उसके स्वामी ने उस से
कहा, हम पराए नगर मे जहा कोई इस्रा-
एली नहीं रहता, न उतरेंगे, गिबा तक
बढ जाएगे। १३ फिर उस ने अपने
सेवक से कहा, आ, हम उधर के स्थानों
मे से किसी के पास जाए, हम गिबा
वा रामा मे रात बिताए। १४ और
वे आगे की ओर चले; और उनके
बिन्यामीन के गिबा के निकट पहुंचते
पहुंचते सूर्य अस्त हो गया, १५ इसलिये
वे गिबा मे टिकने के लिये उसकी ओर
मुड़ गए। और वह भीतर जाकर उस
नगर के चौक में बैठ गया, क्योंकि किसी
ने उनको अपने घर मे न टिकाया।
१६ तब एक बूढ़ा अपने खेत के काम
को निपटाकर सांझ को चला आया;
वह तो एप्रैम के पहाड़ी देश का था, और
गिबा में परदेशी होकर रहता था; परन्तु
उस स्थान के लोग बिन्यामीनी थे।
१७ उस ने आंखें उठाकर उस यात्री
को नगर के चौक मे बैठे देखा; और उस
बूढे ने पूछा, तू किधर जाता, और
कहा से आता है? १८ उस ने उस से
कहा, हम लोग तो यहूदा के बेतलेहेम
से आकर एप्रैम के पहाड़ी देश की परली
ओर जाते है, मै तो वही का हू, और
यहूदा के बेतलेहेम तक गया था, और
यहोवा के भवन को जाता हू, परन्तु कोई
मुझे अपने घर मे नही टिकाता।
१९ हमारे पास तो गदहो के लिये पुआल
और चारा भी है, और मेरे और तेरी
इस दासी और इस जवान के लिये भी
जो तेरे दासो के सग है रोटी और दाख-
मधु भी है; हमे किसी वस्तु की घटी
नही है। २० बूढे ने कहा, तेरा
कल्याण हो, तेरे प्रयोजन की सब वस्तुएं
मेरे सिर हो, परन्तु रात को चौक मे
न बिता। २१ तब वह उसको अपने
घर ले चला, और गदहों को चारा दिया;
तब वे पाव धोकर खाने पीने लगे।
२२ वे आनन्द कर रहे थे, कि नगर के
लुच्चो ने घर को घेर लिया, और द्वार
को खटखटा-खटखटाकर घर के उस
बूढे स्वामी से कहने लगे, जो पुरुष तेरे
घर मे आया, उसे बाहर ले आ, कि
हम उस से भोग करें। २३ घर का
स्वामी उनके पास बाहर जाकर उन से
कहने लगा, नहीं, नहीं, हे मेरे भाइयो,
ऐसी बुराई न करो; यह पुरुष जो मेरे
घर पर आया है, इस से ऐसी मूढ़ता का
काम मत करो। २४ देखो, यहां मेरी
कुंवारी बेटी है, और उस पुरुष की सुरै-
तिन भी है; उनको मैं बाहर ले आऊंगा।
और उनका पत-पानी लो तो लो, और
उन से तो जो चाहो सो करो; परन्तु
इस पुरुष से ऐसी मूढ़ता का काम मत
करो। २५ परन्तु उन मनुष्यों ने उसकी
न मानी। तब उस पुरुष ने अपनी

सुरैतिन को पकडकर उनके पास बाहर कर दिया; और उन्हो ने उस से कुकर्म किया, और रात भर क्या भोर तक उस से लीला क्रीड़ा करते रहे। और पह फटते ही उसे छोड दिया। २६ तब वह स्त्री पह फटते हुए जाके उस मनुष्य के घर के द्वार पर जिस में उसका पति था गिर गई, और उजियाले के होने तक वहीं पडी रही। २७ सवेरे जब उसका पति उठ, घर का द्वार खोल, अपना मार्ग लेने को बाहर गया, तो क्या देखा, कि मेरी सुरैतिन घर के द्वार के पास डेवढी पर हाथ फैलाए हुए पड़ी है। २८ उस नें उस से कहा, उठ, हम चले। जब कोई न बोला, तब वह उसको गदहे पर लादकर अपने स्थान को गया। २९ जब वह अपने घर पहुचा, तब छूरी ले सुरैतिन को अंग अंग अलग करके काटा; और उसे बारह टुकड़े करके इस्राएल के देश में भेज दिया। ३० जितनों ने उसे देखा, वे सब आपस मे कहने लगे, इस्राएलियों के मिस्र देश से चले आने के समय से लेकर आज के दिन तक ऐसा कुछ कभी नहीं हुआ, और न देखा गया; सो इसको सोचकर सम्मति करो, और बताओ ॥

२० तब दान से लेकर बर्शेबा तक के सब इस्राएली और गिलाद के लोग भी निकले, और उनकी मण्डली एक मत होकर मिस्पा में यहोवा के पास इकट्ठी हुई। २ और सारी प्रजा के प्रधान लोग, वरन सब इस्राएली गोत्रो के लोग जो चार लाख तलवार चलानेवाले प्यादे थे, परमेश्वर की प्रजा की सभा में उपस्थित हुए। ३ (बिन्यामीनियो ने तो सुना कि इस्राएली मिस्पा को आए हैं।) और इस्राएली पूछने लगे, हम से कहो, यह बुराई कैसे हुई? ४ उस मार डाली हुई स्त्री के लेवीय पति ने उत्तर दिया, मैं अपनी सुरैतिन समेत बिन्यामीन के गिबा मे टिकने को गया था। ५ तब गिबा के पुरुषो ने मुझ पर चढाई की, और रात के समय घर को घेरके मुझे घात करना चाहा; और मेरी सुरैतिन से इतना कुकर्म किया कि वह मर गई। ६ तब मैं ने अपनी सुरैतिन को लेकर टुकडे टुकडे किया, और इस्राएलियो के भाग के सारे देश मे भेज दिया, उन्हो ने तो इस्राएल मे महापाप और मूढ़ता का काम किया है। ७ सुनो, हे इस्राएलियो, सब के सब देखो, और यही अपनी सम्मति दो। ८ तब सब लोग एक मन हो, उठकर कहने लगे, न तो हम में से कोई अपने डेरे जाएगा, और न कोई अपने घर की ओर मुडेगा। ९ परन्तु अब हम गिबा से यह करेंगे, अर्थात् हम चिट्ठी डाल डालकर उस पर चढ़ाई करेंगे, १० और हम सब इस्राएली गोत्रो मे सौ पुरुषो मे से दस, और हजार पुरुषो में से एक सौ, और दस हजार मे से एक हजार पुरुषों को ठहराए, कि वे सेना के लिये भोजनवस्तु पहुचाए, इसलिये कि हम बिन्यामीन के गिबा मे पहुचकर उसको उस मूढ़ता का पूरा फल भुगता सकें जो उन्हों ने इस्राएल मे की है। ११ तब सब इस्राएली पुरुष उस नगर के विरुद्ध एक पुरुष की नाईं जुटे हुए इकट्ठे हो गए ॥

१२ और इस्राएली गोत्रियो ने बिन्यामीन के सारे गोत्रियो मे कितने मनुष्य यह पूछने को भेजे, कि यह क्या बुराई

है जो तुम लोगो मे की गई है? १३ अब
उन गिबावासी लुच्चो को हमारे हाथ
कर दो, कि हम उनको जान से मार के
इस्राएल मे से बुराई नाश करे। परन्तु
बिन्यामीनियो ने अपने भाई इस्राएलियो
की मानने से इनकार किया। १४ और
बिन्यामीनी अपने अपने नगर मे से आकर
गिबा मे इसलिये इकट्ठे हुए, कि इस्रा-
एलियो से लडने को निकले। १५ और
उसी दिन गिबावासी पुरुषो को छोड,
जिनकी गिनती सात सौ चुने हुए पुरुष
ठहरी, और और नगरो से आए हुए
तलवार चलानेवाले बिन्यामीनियो की
गिनती छब्बीस हजार पुरुष ठहरी।
१६ इन सब लोगो मे से सात सौ बैंहत्थे
चुने हुए पुरुष थे, जो सब के सब ऐसे
थे कि गोफन से पत्थर मारने मे बाल
भर भी न चूकते थे। १७ और बिन्या-
मीनियो को छोड इस्राएली पुरुष चार
लाख तलवार चलानेवाले थे, ये सब
के सब योद्धा थे॥

१८ सब इस्राएली उठकर बेतेल को
गए, और यह कहकर परमेश्वर से सलाह
ली, और इस्राएलियो ने पूछा, कि हम
मे से कौन बिन्यामीनियो से लडने को
पहिले चढाई करे? यहोवा ने कहा,
यहूदा पहिले चढ़ाई करे। १९ तब इस्रा-
एलियो ने बिहान को उठकर गिबा के
साम्हने डेरे डाले। २० और इस्राएली
पुरुष बिन्यामीनियो से लडने को निकल
गए; और इस्राएली पुरुषो ने उस से
लडने को गिबा के विरुद्ध पाति बान्धी।
२१ तब बिन्यामीनियो ने गिबा से निकल
उसी दिन बाईस हजार इस्राएली पुरुषो
को मारके मिट्टी मे मिला दिया।
२२ तौभी इस्राएली पुरुष लोगो ने हियाव
बान्धकर उसी स्थान मे जहा उन्हो ने
पहिले दिन पाति बान्धी थी, फिर पांति
बान्धी। २३ और इस्राएली जाकर साझ
तक यहोवा के साम्हने रोते रहे, और
यह कहकर यहोवा से पूछा, कि क्या
हम अपने भाई बिन्यामीनियो से लडने
को फिर पास जाए? यहोवा ने कहा,
हा, उन पर चढाई करो॥

२४ तब दूसरे दिन इस्राएली बिन्या-
मीनियो के निकट पहुचे। २५ तब
बिन्यामीनियो ने दूसरे दिन उनका साम्हना
करने को गिबा से निकलकर फिर
अठारह हजार इस्राएली पुरुषो को मारके,
जो सब के सब तलवार चलानेवाले थे,
मिट्टी मे मिला दिया। २६ तब सब
इस्राएली, वरन सब लोग बेतेल को गए;
और रोते हुए यहोवा के साम्हने बैठे
रहे, और उस दिन साझ तक उपवास
किए रहे, और यहोवा को होमबलि
और मेलबलि चढाए। २७ और इस्रा-
एलियो ने यहोवा मे सलाह ली (उस
समय तो परमेश्वर का वाचा का सन्दूक
वही था, २८ और पीनहास, जो हारून
का पोता और एलीआजर का पुत्र था,
उन दिनो मे उसके साम्हने हाजिर रहा
करता था) उन्हो ने पूछा, क्या मैं एक
और बार अपने भाई बिन्यामीनियों से
लडने को निकल जाऊ, वा उनको छोडू?
यहोवा ने कहा, चढाई कर; क्योकि
कल मै उनको तेरे हाथ मे कर दूगा।
२९ तब इस्राएलियो ने गिबा के चारो
ओर लोगो को घात मे बैठाया॥

३० तीसरे दिन इस्राएलियो ने बिन्या-
मीनियो पर फिर चढ़ाई की, और पहिले
की नाई गिबा के विरुद्ध पाति बान्धी।
३१ तब बिन्यामीनी उन लोगों का

साम्हना करने को निकल, और नगर के पास से खींचे गए, और जो दो सड़क, एक बेतेल को और दूसरी गिबा को गई है, उन में लोगों को पहिले की नाईं मारने लगे, और मैदान में कोई तीस इस्राएली मारे गए। ३२ बिन्यामीनी कहने लगे, वे पहिले की नाईं हम से मारे जाते हैं। परन्तु इस्राएलियों ने कहा, हम भागकर उनको नगर में से सड़कों में खींच ले आएं। ३३ तब सब इस्राएली पुरुषों ने अपने स्थान से उठकर बालतामार में पांति बान्धी, और घात में बैठे हुए इस्राएली अपने स्थान से, अर्थात् मारेगबा से अचानक निकले। ३४ तब सब इस्राएलियों में से छांटे हुए दस हजार पुरुष गिबा के साम्हने आए, और घोर लड़ाई होने लगी, परन्तु वे न जानते थे कि हम पर विपत्ति अभी पड़ा चाहती है। ३५ तब यहोवा ने बिन्यामीनियों को इस्राएल से हरवा दिया, और उस दिन इस्राएलियों ने पच्चीस हजार एक सौ बिन्यामीनी पुरुषों को नाश किया, जो सब के सब तलवार चलानेवाले थे॥

३६ तब बिन्यामीनियों ने देखा कि हम हार गए। और इस्राएली पुरुष उन घातकों का भरोसा करके जिन्हें उन्हों ने गिबा के पास बैठाया था बिन्यामीनियों के साम्हने से चले गए। ३७ परन्तु घातक लोग फुर्ती करके गिबा पर झपट गए; और घातकों ने आगे बढ़कर कुल नगर को तलवार से मारा। ३८ इस्राएली पुरुषों और घातकों के बीच तो यह चिन्ह ठहराया गया था, कि वे नगर में से बहुत बड़ा धूए का खम्भा उठाएं। ३९ इस्राएली पुरुष तो लड़ाई में हटने लगे, और बिन्यामीनियों ने यह कहकर कि निश्चय वे पहिली लड़ाई की नाईं हम से हारे जाते हैं, इस्राएलियों को मार डालने लगे, और तीस एक पुरुषों को घात किया। ४० परन्तु जब वह धूए का खम्भा नगर में से उठने लगा, तब बिन्यामीनियों ने अपने पीछे जो दृष्टि की तो क्या देखा, कि नगर का नगर धूआं होकर आकाश की ओर उड़ रहा है। ४१ तब इस्राएली पुरुष घूमे, और बिन्यामीनी पुरुष यह देखकर घबरा गए, कि हम पर विपत्ति आ पड़ी है। ४२ इसलिये उन्हों ने इस्राएली पुरुषों को पीठ दिखाकर जंगल का मार्ग लिया, परन्तु लड़ाई उन से होती ही रही, और जो और नगरों में से आए थे उनको इस्राएली रास्ते में नाश करते गए। ४३ उन्हों ने बिन्यामीनियों को घेर लिया, और उन्हें खदेड़ा, वे मनूहा में वरन गिबा के पूर्व की ओर तक उन्हें लताड़ते गए। ४४ और बिन्यामीनियों में से अठारह हज़ार पुरुष जो सब के सब शूरवीर थे मारे गए। ४५ तब वे घूमकर जंगल में की रिम्मोन नाम चट्टान की ओर तो भाग गए, परन्तु इस्राएलियों ने उन में से पांच हजार को बीनकर सड़कों में मार डाला, फिर गिदोम तक उनके पीछे पड़के उन में से दो हज़ार पुरुष मार डाले। ४६ तब बिन्यामीनियों में से जो उस दिन मारे गए वे पच्चीस हज़ार तलवार चलानेवाले पुरुष थे, और ये सब शूरवीर थे। ४७ परन्तु छः सौ पुरुष घूमकर जंगल की ओर भागे, और रिम्मोन नाम चट्टान में पहुंच गए, और चार महीने वहीं रहे। ४८ तब इस्राएली पुरुष लौटकर बिन्यामीनियों पर लपके और नगरों में क्या मनुष्य, क्या

पशु, क्या जो कुछ मिला, सब को तलवार
से नाश कर डाला। और जितने नगर
उन्हे मिले उन सभो को आग लगाकर
फूंक दिया॥

२१ इस्राएली पुरुषो ने तो मिस्पा
में शपथ खाकर कहा था, कि हम से
कोई अपनी बेटी किसी बिन्यामीनी को
न ब्याह देगा। २ वे बेतेल को जाकर
सांझ तक परमेश्वर के साम्हने बैठे रहे,
और फूट फूटकर बहुत रोते रहे। ३ और
कहते थे, हे इस्राएल के परमेश्वर यहोवा,
इस्राएल मे ऐसा क्यो होने पाया, कि
आज इस्राएल मे एक गोत्र की घटी हुई
है? ४ फिर दूसरे दिन उन्हो ने सवेरे
उठ वहा वेदी बनाकर होमबलि और
मेलबलि चढाए। ५ तब इस्राएली पूछने
लगे, इस्राएल के सारे गोत्रों मे से कौन
है जो यहोवा के पास सभा में न आया
था? उन्हों ने तो भारी शपथ खाकर
कहा था, कि जो कोई मिस्पा को यहोवा
के पास न आए वह निश्चय मार डाला
जाएगा। ६ तब इस्राएली अपने भाई
बिन्यामीन के विषय मे यह कहकर पछ-
ताने लगे, कि आज इस्राएल में से एक
गोत्र कट गया है। ७ हम ने जो यहोवा की
शपथ खाकर कहा है, कि हम उन्हे अपनी
किसी बेटी को न ब्याह देंगे, इसलिये
बचे हुओं को स्त्रिया मिलने के लिये क्या
करें? ८ जब उन्हो ने यह पूछा, कि
इस्राएल के गोत्रो में से कौन है जो मिस्पा
को यहोवा के पास न आया था? तब यह
मालूम हुआ, कि गिलादी यावेश से कोई
छावनी में सभा को न आया था।
९ अर्थात् जब लोगों की गिनती की
गई, तब यह जाना गया कि गिलादी
यावेश के निवासियों मे से कोई यहां
नही है। १० इसलिये मण्डली ने बारह
हजार शूरवीरों को वहां यह आज्ञा देकर
भेज दिया, कि तुम जाकर स्त्रियों और
बालबच्चो समेत गिलादी यावेश को
तलवार से नाश करो। ११ और तुम्हें
जो करना होगा वह यह है, कि सब
पुरुषो को और जितनी स्त्रियो ने पुरुष
का मुह देखा हो उनको सत्यानाश कर
डालना। १२ और उन्हे गिलादी यावेश
के निवासियो मे से चार सौ जवान
कुमारियां मिली जिन्हो ने पुरुष का मुह
नही देखा था, और उन्हे वे शीलो
को जो कनान देश मे है छावनी मे ले
आए॥

१३ तब सारी मण्डली ने उन बिन्या-
मीनियो के पास जो रिम्मोन नाम चट्टान
पर थे कहला भेजा, और उन से सधि
का प्रचार कराया। १४ तब बिन्यामीन
उसी समय लौट गए; और उनको वे
स्त्रिया दी गई जो गिलादी यावेश की
स्त्रियो मे से जीवित छोड़ी गई थी; तौभी
वे उनके लिये थोडी थी। १५ तब लोग
बिन्यामीन के विषय फिर यह कहके
पछताये, कि यहोवा ने इस्राएल के गोत्रों
में घटी की है॥

१६ तब मण्डली के वृद्ध गोत्रों ने
कहा, कि बिन्यामीनी स्त्रियां जो नाश
हुई है, तो बचे हुए पुरुषों के लिये स्त्री
पाने का हम क्या उपाय करे? १७ फिर
उन्हों ने कहा, बचे हुए बिन्यामीनियों
के लिये कोई भाग चाहिये, ऐसा न हो
कि इस्राएल में से एक गोत्र मिट जाए।
१८ परन्तु हम तो अपनी किसी बेटी
को उन्हें ब्याह नहीं दे सकते, क्योंकि
इस्राएलियों ने यह कहकर शपथ खाई

है कि शापित हो वह जा किसी बिन्या-
मीनी को अपनी लडकी ब्याह दे।
१६ फिर उन्हो ने कहा, सुनो, शीलो
जो बेतेल की उत्तर ओर, और उस
सडक की पूर्व ओर है जो बनेल मे शकेन
को चली गई है, और लबोना की दक्खिन
ओर है, उस मे प्रति वर्ष यहोवा का एक
पर्व माना जाता है। २० इसलिये उन्हो
ने बिन्यामीनियो को यह आज्ञा दी, कि
तुम जाकर दाख की बारियो के बीच घात
लगाए बैठे रहो, २१ और देखते रहो,
और यदि शीलो की लडकिया नाचने
को निकले, तो तुम दाख की बारियो मे
निकलकर शीलो की लडकियो मे से
अपनी अपनी स्त्री को पकडकर बिन्या-
मीन के देश को चले जाना। २२ और
जब उनके पिता वा भाई हमारे पास
झगडने को आएगे, तब हम उन से कहेगे,
कि अनुग्रह करके उनको हमे दे दो,
क्योकि लडाई के समय हम ने उन मे
से एक एक के लिये स्त्री नही बचाई*, और
तुम लोगो न तो उनको ब्याह नही दिया,
नही तो तुम अब दोषी ठहरते। २३ तब
बिन्यामीनियो ने ऐसा ही किया, अर्थात्
उन्हो ने अपनी गिनती के अनुसार उन
नाचनेवालियो म से पकडकर स्त्रिया ले
ली, तब अपने भाग को लौट गए, और
नगरो को बसाकर उन मे रहने लगे।
२४ उसी समय इस्राएली वहा से चल-
कर अपने अपने गोत्र और अपने अपने
घराने को गए, और वहा से वे अपने
अपने निज भाग को गए। २५ उन दिनो
म इस्राएलियो का कोई राजा न था,
जिसको जो ठीक सूझ पडता था वही
वह करता था॥

* मूल में—ली।

# रूत

१ जिन दिनो मे न्यायी लोग न्याय
करते थे उन दिनो मे देश मे अकाल
पडा, तब यहूदा के बेतलेहेम का एक
पुरुष अपनी स्त्री और दोनो पुत्रो को
सग लेकर मोआब के देश मे परदेशी
होकर रहने के लिय चला। २ उस पुरुष
का नाम एलीमेलक, और उसकी पत्नि
का नाम नाओमी, और उसके दो बेटो
के नाम महलोन और किल्योन थ, ये
एप्राती अर्थात् यहूदा के बेतलेहेम के
रहनेवाले थ। और मोआब के देश में
आकर वहा रहे। ३ और नाओमी का
पति एलीमेलेक मर गया, और नाओमी
और उसके दोनो पुत्र रह गए। ४ और
इन्हो ने एक एक मोआबिन ब्याह ली;
एक स्त्री का नाम तो ओर्पा और दूसरी
का नाम रूत था। फिर वे वहा कोई
दस वर्ष रहे। ५ जब महलोन और
किल्योन दोनो मर गए, तब नाओमी
अपने दोनो पुत्रो और पति से रहित हो

गई। ६ तब वह मोआब के देश मे
यह सुनकर, कि यहोवा ने अपनी प्रजा
के लोगों की सुधि लेके उन्हें भोजनवस्तु
दी है, उस देश से अपनी दोनो बहुओं
समेत लौट जाने को चली। ७ तब वह
अपनी दोनों बहुओं समेत उस स्थान से
जहा रहती थी निकली, और वे यहूदा
देश को लौट जाने का मार्ग लिया।
८ तब नाओमी ने अपनी दोनो बहुओं से
कहा, तुम अपने अपने मैके लौट जाओ।
और जैसे तुम ने उन से जो मर गए है और
मुझ से भी प्रीति की है, वैसे ही यहोवा
तुम्हारे ऊपर कृपा करे। ९ यहोवा ऐसा
करे कि तुम फिर पति करके उनके
घरों में विश्राम पाओ। तब उस ने उन-
को चूमा, और वे चिल्ला चिल्लाकर रोने
लगी, १० और उस मे कहा, निश्चय
हम तेरे संग तेरे लोगों के पास चलेंगी।
११ नाओमी ने कहा, हे मेरी बेटियो,
लौट जाओ, तुम क्यों मेरे संग चलोगी?
क्या मेरी कोख में और पुत्र है जो तुम्हारे
पति हो? १२ हे मेरी बेटियो, लौटकर
चली जाओ, क्योकि मै पति करने को
बूढ़ी हू। और चाहे मै कहती भी, कि
मुझे आशा है, और आज की रात मेरे
पति होता भी, और मेरे पुत्र भी होते,
१३ तौभी क्या तुम उनके सयाने होने
तक आशा लगाए ठहरी रहती? और
उनके निमित्त पति करने से रुकी रहती?
हे मेरी बेटियो, ऐसा न हो, क्योकि मेरा
दुःख * तुम्हारे दुःख से बहुत बढ़कर है;
देखो, यहोवा का हाथ मेरे विरुद्ध उठा
है। १४ तब वे फिर से उठी; और
ओर्पा ने तो अपनी सास को चूमा, परन्तु
रूत उस से अलग न हुई। १५ तब
उस ने कहा, देख, तेरी जिठानी * तो
अपने लोगो और अपने देवता के पास
लौट गई है, इसलिये तू अपनी जिठानी *
के पीछे लौट जा। १६ रूत बोली, तू
मुझ से यह बिनती न कर, कि मुझे त्याग
वा छोड़कर लौट जा, क्योकि जिधर
तू जाए उधर मै भी जाऊंगी; जहां तू
टिके वहा मै भी टिकूंगी, तेरे लोग मेरे
लोग होंगे, और तेरा परमेश्वर मेरा
परमेश्वर होगा, १७ जहां तू मरेगी वहां
मै भी मरूंगी, और वही मुझे मिट्टी दी
जाएगी। यदि मृत्यु छोड़ और किसी
कारण मै तुझ से अलग होऊं, तो यहोवा
मुझ से वैसा ही वरन उस से भी अधिक
करे। १८ जब उस ने यह देखा कि
वह मेरे संग चलने को स्थिर है, तब
उस ने उस से और बात न कही। १९ सो
वे दोनो चल निकली और बेतलेहेम को
पहुंची। और उनके बेतलेहेम मे पहुचने
पर कुल नगर मे उनके कारण धूम मची;
और स्त्रिया कहने लगी, क्या यह नाओमी
है? २० उस ने उन से कहा, मुझे
नाओमी † न कहो, मुझे मारा ‡ कहो,
क्योकि सर्वशक्तिमान् ने मुझ को बडा
दुःख दिया § है। २१ मै भरी पूरी चली
गई थी, परन्तु यहोवा ने मुझे छूछी करके
लौटाया है। सो जब कि यहोवा ही ने
मेरे विरुद्ध साक्षी दी, और सर्वशक्तिमान्
ने मुझे दुःख दिया है, फिर तुम मुझे
क्यो नाओमी कहती हो? २२ इस प्रकार
नाओमी अपनी मोआबिन बहू रूत के

* मूल में—कड़वाहट।

* वा देवरानी।　† अर्थात् मनोहर।
‡ अर्थात् दुखियारी। मूल में—कड़वी।
§ मूल में—मुझ से बहुत कड़वा व्यवहार किया।

साथ लौटी, जो मोआब देश से आई थी।
और वे जौ कटने के आरम्भ के समय
बेतलेहेम में पहुंची ॥

२ नाओमी के पति एलीमेलेक के
कुल में उसका एक बड़ा धनी कुटुम्बी
था, जिसका नाम बोअज़ था। २ और
मोआबिन रूत ने नाओमी से कहा, मुझे
किसी खेत में जाने दे, कि जो मुझ पर
अनुग्रह की दृष्टि करे, उसके पीछे पीछे
मैं सिला बीनती जाऊं। उस ने कहा,
चली जा, बेटी। ३ सो वह जाकर एक
खेत में लवनेवालों के पीछे बीनने लगी,
और जिस खेत में * वह संयोग से गई
थी वह एलीमेलेक के कुटुम्बी बोअज़
का था। ४ और बोअज़ बेतलेहेम से
आकर लवनेवालों से कहने लगा, यहोवा
तुम्हारे संग रहे, और वे उस से बोले,
यहोवा तुझे आशीष दे। ५ तब बोअज़
ने अपने उस सेवक से जो लवनेवालों
के ऊपर ठहराया गया था पूछा, वह किस
की कन्या है। ६ जो सेवक लवनेवालों के
ऊपर ठहराया गया था उस ने उत्तर
दिया, वह मोआबिन कन्या है, जो नाओमी
के संग मोआब देश से लौट आई है।
७ उस ने कहा था, मुझे लवनेवालों के
पीछे पीछे पूलों के बीच बीनने और बालें
बटोरने दे। तो वह आई, और भोर
से अब तक यहीं है, केवल थोड़ी देर तक
घर में रही थी। ८ तब बोअज़ ने रूत
से कहा, हे मेरी बेटी, क्या तू सुनती है?
किसी दूसरे के खेत में बीनने को न जाना,
मेरी ही दासियों के संग यहीं रहना।
९ जिस खेत को वे लवती हों उसी पर
तेरा ध्यान बन्धा रहे, और उन्हीं के

* मूल में—जिस खेत के भाग में।

पीछे पीछे चला करना। क्या मैं ने जवानों
को आज्ञा नहीं दी, कि तुझ से न बोलें?
और जब जब तुझे प्यास लगे, तब तब
तू बरतनों के पास जाकर जवानों का
भरा हुआ पानी पीना। १० तब वह
भूमि तक झुककर मुंह के बल गिरी,
और उस से कहने लगी, क्या कारण
है कि तू ने मुझ परदेशिन पर अनुग्रह की
दृष्टि करके मेरी सुधि ली है? ११ बोअज़
ने उत्तर दिया, जो कुछ तू ने पति मरने
के पीछे अपनी सास से किया है, और
तू किस रीति अपने माता पिता और
जन्मभूमि को छोड़कर ऐसे लोगों में
आई है जिनको पहिले तू न जानती
थी, यह सब मुझे विस्तार के साथ बताया
गया है। १२ यहोवा तेरी करनी का
फल दे, और इस्राएल का परमेश्वर
यहोवा जिसके पंखों तले तू शरण लेने
आई है तुझे पूरा बदला दे। १३ उस
ने कहा, हे मेरे प्रभु, तेरे अनुग्रह की
दृष्टि मुझ पर बनी रहे, क्योंकि यद्यपि
मैं तेरी दासियों में से किसी के भी बरा-
बर नहीं हूं, तौभी तू ने अपनी दासी के
मन में पैठनेवाली बातें कहकर मुझे शान्ति
दी है। १४ फिर खाने के समय बोअज़
ने उस से कहा, यहीं आकर रोटी खा,
और अपना कौर सिरके में बोर। तो
वह लवनेवालों के पास बैठ गई, और
उस ने उसको भुनी हुई बालें दीं, और
वह खाकर तृप्त हुई, वरन कुछ बचा
भी रखा। १५ जब वह बीनने को
उठी, तब बोअज़ ने अपने जवानों को आज्ञा
दी, कि उसको पूलों के बीच बीच में
भी बीनने दो, और दोष मत लगाओ।
१६ वरन मुट्ठी भर जाने पर कुछ कुछ
निकाल कर गिरा भी दिया करो, और

उसके बीनने के लिये छोड दो, और उसे
घुडको मत। १७ सो वह साझ तक
खेत मे बीनती रही, तब जो कुछ बीन
चुकी उसे फटका, और वह कोई एपा
भर जौ निकला। १८ तब वह उसे
उठाकर नगर मे गई, और उसकी सास
ने उसका बीना हुआ देखा, और जो कुछ
उस ने तृप्त होकर बचाया था उसको
उस ने निकालकर अपनी सास को दिया।
१९ उसकी सास ने उस से पूछा, आज
तू कहा बीनती, और कहा काम करती
थी? धन्य वह हो जिस ने तेरी सुधि
ली है। तब उस ने अपनी सास को बता
दिया, कि मैं ने किस के पास काम किया,
और कहा, कि जिस पुरुष के पास मैं
ने आज काम किया उसका नाम बोअज
है। २० नाओमी ने अपनी बहू से कहा,
वह यहोवा की ओर से आशीष पाए,
क्योंकि उस ने न तो जीवित पर से और
न मरे हुओ पर से अपनी करुणा हटाई।
फिर नाओमी ने उस से कहा, वह पुरुष
तो हमारा एक कुटुम्बी है, वरन उन मे से
है जिनको हमारी भूमि छुडाने का अधि-
कार है। २१ फिर रूत मोआबिन बोली,
उस ने मुझ से यह भी कहा, कि जब तक
मेरे सेवक मेरी सारी कटनी पूरी न कर
चुके तब तक उन्ही के सग सग लगी रह।
२२ नाओमी ने अपनी बहू रूत से कहा,
मेरी बेटी यह अच्छा भी है, कि तू उसी
की दासियो के साथ साथ जाया करे,
और वे तुझ से दूसरे के खेत मे न मिले।
२३ इसलिये रूत जौ और गेहू दोनो
की कटनी के अन्त तक बीनने के लिये
बोअज की दासियो के साथ साथ
लगी रही, और अपनी सास के यहा
रहती थी॥

३ उसकी सास नाओमी ने उस से
कहा, हे मेरी बेटी, क्या मै तेरे लिये
ठाव न ढूढू कि तेरा भला हो? २ अब
जिसकी दासियो के पास तू थी, क्या
वह बोअज हमारा कुटुम्बी नही है?
वह तो आज रात को खलिहान मे जौ
फटकेगा। ३ तू स्नान कर तेल लगा,
वस्त्र पहिनकर खलिहान को जा, परन्तु
जब तक वह पुरुष खा पी न चुके तब
तक अपने को उस पर प्रगट न करना।
४ और जब वह लेट जाए, तब तू उस
के लेटने के स्थान को देख लेना, फिर
भीतर जा उसके पाव उघारके लेट जाना,
तब वही तुझे बताएगा कि तुझे क्या
करना चाहिये। ५ उस ने उस से कहा,
जो कुछ तू कहती है वह सब मै करूगी।
६ तब वह खलिहान को गई और अपनी
सास की आज्ञा के अनुसार ही किया।
७ जब बोअज खा पी चुका, और उसका
मन आनन्दित हुआ, तब जाकर राशि
के एक सिरे पर लेट गया। तब वह
चुपचाप गई, और उसके पाव उघार के
लेट गई। ८ आधी रात को वह पुरुष
चौंक पडा, और आगे की ओर झुककर
क्या पाया, कि मेरे पावो के पास कोई
स्त्री लेटी है। ९ उस ने पूछा, तू कौन
है? तब वह बोली, मै तो तेरी दासी
रूत हू, तू अपनी दासी को अपनी चद्दर
ओढा दे, क्योंकि तू हमारी भूमि छुडाने-
वाला कुटुम्बी है। १० उस ने कहा, हे
बेटी, यहोवा की ओर से तुझ पर आशीष
हो, क्योंकि तू ने अपनी पिछली प्रीति
पहिली से अधिक दिखाई, क्योंकि तू, क्या
धनी, क्या कगाल, किसी जवान के पीछे
नही लगी। ११ इसलिये अब, हे मेरी
बेटी, मत डर, जो कुछ तू कहेगी मै तुझ

से करूंगा; क्योंकि मेरे नगर के सब लोग *
जानते हैं कि तू भली स्त्री है। १२ और
अब सच तो है कि मैं छुड़ानेवाला कुटुम्बी
हूं, तौभी एक और है जिसे मुझ से पहिले
ही छुड़ाने का अधिकार है। १३ सो रात
भर ठहरी रह, और सवेरे यदि वह तेरे
लिये छुड़ानेवाले का काम करना चाहे;
तो अच्छा, वही ऐसा करे; परन्तु यदि
वह तेरे लिये छुड़ानेवाले का काम करने
को प्रसन्न न हो, तो यहोवा के जीवन की
शपथ मैं ही वह काम करूंगा। भोर
तक लेटी रह। १४ तब वह उसके पांवों
के पास भोर तक लेटी रही, और उस
से पहिले कि कोई दूसरे को चीन्ह सके
वह उठी; और बोअज़ ने कहा, कोई
जानने न पाए कि खलिहान में कोई स्त्री
आई थी। १५ तब बोअज़ ने कहा, जो
चद्दर तू ओढ़े है उसे फैलाकर थाम्भ ले।
और जब उस ने उसे थाम्भा तब उस ने
छः नपुए जौ नापकर उसको उठा दिया;
फिर वह नगर में चली गई। १६ जब
रूत अपनी सास के पास आई तब उस
ने पूछा, हे बेटी, क्या हुआ † ? तब जो
कुछ उस पुरुष ने उस से किया था वह
सब उस ने उसे कह सुनाया। १७ फिर
उस ने कहा, यह छः नपुए जौ उस ने
यह कहकर मुझे दिया, कि अपनी सास
के पास छूछे हाथ मत जा। १८ उस ने
कहा, हे मेरी बेटी, जब तक तू न जाने
कि इस बात का कैसा फल निकलेगा, तब
तक चुपचाप बैठी रह, क्योंकि आज उस
पुरुष को यह काम बिना निपटाए चैन
न पड़ेगा॥

* मूल में—मेरे लोगों का सारा फाटक।
† मूल में—तू कौन है?

४ तब बोअज़ फाटक के पास जाकर
बैठ गया; और जिस छुड़ानेवाले
कुटुम्बी की चर्चा बोअज़ ने की थी, वह
भी आ गया। तब बोअज़ ने कहा, हे
फुलाने, इधर आकर यहीं बैठ जा; तो
वह उधर जाकर बैठ गया। २ तब उस
ने नगर के दस वृद्ध लोगों को बुलाकर
कहा, यहीं बैठ जाओ; वे भी बैठ गए।
३ तब वह उस छुड़ानेवाले कुटुम्बी
से कहने लगा, नाओमी जो मोआब
देश से लौट आई है वह हमारे भाई
एलीमेलेक की एक टुकड़ा भूमि बेचना
चाहती है। ४ इसलिये मैं ने सोचा कि
यह बात तुझ को जताकर कहूंगा, कि
तू उसको इन बैठे हुओं के साम्हने और
मेरे लोगों के इन वृद्ध लोगों के साम्हने
मोल ले। और यदि तू उसको छुड़ाना
चाहे, तो छुड़ा; और यदि तू छुड़ाना
न चाहे, तो मुझे ऐसा ही बता दे, कि
मैं समझ लूं; क्योंकि तुझे छोड़ उसके
छुड़ाने का अधिकार और किसी को नहीं
है, और तेरे बाद मैं हूं। उस ने कहा,
मैं उसे छुड़ाऊंगा। ५ फिर बोअज़ ने
कहा, जब तू उस भूमि को नाओमी के
हाथ से मोल ले, तब उसे रूत मोआबीन
के हाथ से भी जो मरे हुए की स्त्री है इस
मनसा से मोल लेना पड़ेगा, कि मरे हुए
का नाम उसके भाग में स्थिर कर दे।
६ उस छुड़ानेवाले कुटुम्बी ने कहा, मैं
उसको छुड़ा नहीं सकता, ऐसा न हो कि
मेरा निज भाग बिगड़ जाए। इसलिये
मेरा छुड़ाने का अधिकार तू ले ले, क्योंकि
मुझ से वह छुड़ाया नहीं जाता। ७ अगले
समय में इस्राएल में छुड़ाने और बदलने
के विषय में सब पक्का करने के लिये
यह व्यवहार था, कि मनुष्य अपनी जूती

उतार के दूसरे को देता था। इस्राएल
में गवाही इसी रीति होती थी। ८ इस-
लिये उस छुड़ानेवाले कुटुम्बी ने बोअज़
से यह कहकर, कि तू उसे मोल ले, अपनी
जूती उतारी। ९ तब बोअज़ ने वृद्ध
लोगों और सब लोगो से कहा, तुम आज
इस बात के साक्षी हो कि जो कुछ एली-
मेलेक का और जो कुछ किल्योन और
महलोन का था, वह सब मैं नाओमी के
हाथ से मोल लेता हूं। १० फिर मह-
लोन की स्त्री रूत मोआबिन को भी मैं
अपनी पत्नी करने के लिये इस मनसा
से मोल लेता हूं, कि मरे हुए का नाम
उसके निज भाग पर स्थिर करूं, कहीं
ऐसा न हो कि मरे हुए का नाम उसके
भाइयो में से और उसके स्थान के फाटक
से मिट जाए; तुम लोग आज साक्षी
ठहरे हो। ११ तब फाटक के पास जितने
लोग थे उन्हो ने और वृद्ध लोगों ने कहा,
हम साक्षी हैं। यह जो स्त्री तेरे घर
मे आती है उसको यहोवा इस्राएल के
घराने की दो उपजानेवाली * राहेल और
लिआः के समान करे। और तू एप्राता
मे वीरता करे, और बेतलेहेम में तेरा
बड़ा नाम हो; १२ और जो सन्तान
यहोवा इस जवान स्त्री के द्वारा तुझे दे
उसके कारण से तेरा घराना पेरेस का
सा हो जाए, जो तामार से यहूदा के
द्वारा उत्पन्न हुआ। १३ तब बोअज़ ने
रूत को ब्याह लिया, और वह उसकी
पत्नी हो गई; और जब वह उसके
पास गया तब यहोवा की दया से उस-
को गर्भ रहा, और उसके एक बेटा
उत्पन्न हुआ। १४ तब स्त्रियों ने नाओमी
से कहा, यहोवा धन्य है, जिस ने
तुझे आज छुड़ानेवाले कुटुम्बी के बिना
नहीं छोड़ा; इस्राएल में इसका बड़ा
नाम हो। १५ और यह तेरे जी में जी
ले आनेवाला और तेरा बुढ़ापे में पालने-
वाला हो, क्योंकि तेरी बहू जो तुझ से
प्रेम रखती और सात बेटों से भी तेरे
लिये श्रेष्ठ है उसी का यह बेटा
है। १६ फिर नाओमी उस बच्चे को
अपनी गोद मे रखकर उसकी धाई
का काम करने लगी। १७ और उसकी
पड़ोसिनो ने यह कहकर, कि नाओमी
के एक बेटा उत्पन्न हुआ है, लड़के का
नाम ओबेद रखा। यिशै का पिता और
दाऊद का दादा वही हुआ॥

१८ पेरेस की यह वंशावली है, अर्थात्
पेरेस से हेस्रोन, १९ और हेस्रोन से राम,
और राम से अम्मीनादाब, २० और
अम्मीनादाब से नहशोन, और नहशोन
मे सल्मोन, २१ और सल्मोन से बोअज़,
और बोअज़ से ओबेद, २२ और ओबेद
से यिशै, और यिशै मे दाऊद उत्पन्न हुआ॥

* मूल में—घर की बनानेवाली।

# शमूएल की पहिली पुस्तक

(शमूएल के जन्म और लड़कपन का वर्णन)
१ एप्रैम के पहाड़ी देश के रामातैम-
सोपीम नाम नगर का निवासी एल्काना
नाम एक पुरुष था, वह एप्रेमी था, और
सूप के पुत्र तोहू का परपोता, एलीहू का
पोता, और यरोहाम का पुत्र था।
२ और उसके दो पत्नियां थीं; एक
का तो नाम हन्ना और दूसरी का पनिन्ना
था। और पनिन्ना के तो बालक हुए,
परन्तु हन्ना के कोई बालक न हुआ।
३ वह पुरुष प्रति वर्ष अपने नगर से
सेनाओं के यहोवा को दण्डवत् करने
और मेलबलि चढ़ाने के लिये शीलो मे
जाता था; और वहा होप्नी और पीन-
हास नाम एली के दोनों पुत्र रहते थे,
जो यहोवा के याजक थे। ४ और जब
जब एल्काना मेलबलि चढ़ाता था तब
तब वह अपनी पत्नी पनिन्ना को और
उसके सब बेटे-बेटियों को दान दिया
करता था; ५ परन्तु हन्ना को वह
दूना दान दिया करता था, क्योंकि वह
हन्ना से प्रीति रखता था; तौभी यहोवा
ने उसकी कोख बन्द कर रखी थी।
६ परन्तु उसकी सौत इस कारण से,
कि यहोवा ने उसकी कोख बन्द कर रखी
थी, उसे अत्यन्त चिढ़ाकर कुढ़ाती रहती
थी। ७ और वह तो प्रति वर्ष ऐसा
ही करता था; और जब हन्ना यहोवा
के भवन को जाती थी तब पनिन्ना
उसको चिढ़ाती थी। इसलिये वह रोती
और खाना न खाती थी। ८ इसलिये
उसके पति एल्काना ने उस से कहा,
हे हन्ना, तू क्यों रोती है? और खाना
क्यों नहीं खाती? और तेरा मन क्यों
उदास है? क्या तेरे लिये मैं दस बेटों
से भी अच्छा नहीं हूं? ९ तब शीलो
में खाने और पीने के बाद हन्ना उठी।
और यहोवा के मन्दिर के चौखट के एक
अलंग के पास एली याजक कुर्सी पर बैठा
हुआ था। १० और यह मन मे व्याकुल *
होकर यहोवा से प्रार्थना करने और
बिलख बिलखकर रोने लगी। ११ और
उस ने यह मन्नत मानी, कि हे सेनाओ
के यहोवा, यदि तू अपनी दासी के दु:ख
पर सचमुच दृष्टि करे, और मेरी सुधि
ले, और अपनी दासी को भूल न जाए,
और अपनी दासी को पुत्र दे, तो मैं उसे
उसके जीवन भर के लिये यहोवा को
अर्पण करूंगी, और उसके सिर पर
छुरा फिरने न पाएगा। १२ जब वह
यहोवा के साम्हने ऐसी प्रार्थना कर रही
थी, तब एली उसके मुंह की ओर ताक
रहा था। १३ हन्ना मन ही मन कह
रही थी; उसके होंठ तो हिलते थे परन्तु
उसका शब्द न सुन पड़ता था; इसलिये
एली ने समझा कि वह नशे में है।
१४ तब एली ने उस से कहा, तू कब
तक नशे में रहेगी? अपना नशा उतार †।
१५ हन्ना ने कहा, नहीं, हे मेरे प्रभु, मैं
तो दु:खिया हूं; मैं ने न तो दाखमधु
पिया है और न मदिरा, मैं ने अपने मन

---

* मूल में—कड़वी।

† मूल में—अपना दाखमधु अपने पर से दूर कर।

की बात खोलकर यहोवा से कही है*।
१६ अपनी दासी को ओछी स्त्री न जान,
जो कुछ मैं ने अब तक कहा है, वह बहुत
ही शोकित होने और चिढ़ाई जाने के
कारण कहा है। १७ एली ने कहा,
कुशल से चली जा; इस्राएल का परमेश्वर
तुझे मन चाहा वर दे। १८ उस ने
कहा, तेरी दासी तेरी दृष्टि में अनुग्रह
पाए। तब वह स्त्री चली गई और खाना
खाया, और उसका मुह फिर उदास
न रहा। १९ बिहान को वे सवेरे उठ
यहोवा को दण्डवत् करके रामा में अपने
घर लौट गए। और एल्काना अपनी
स्त्री हन्ना के पास गया, और यहोवा
ने उसकी सुधि ली, २० तब हन्ना गर्भ-
वती हुई और समय पर उसके एक
पुत्र हुआ, और उसका नाम शमूएल†
रखा, क्योंकि वह कहने लगी, मैं ने यहोवा
से मांगकर इसे पाया है। २१ फिर
एल्काना अपने पूरे घराने समेत यहोवा
के साम्हने प्रति वर्ष की मेलबलि चढ़ाने
और अपनी मन्नत पूरी करने के लिये
गया। २२ परन्तु हन्ना अपने पति से
यह कहकर घर में रह गई‡, कि जब
बालक का दूध छूट जाएगा तब मैं उसको
ले जाऊंगी, कि वह यहोवा को मुह
दिखाए, और वहा सदा बना रहे।
२३ उसके पति एल्काना ने उस से
कहा, जो तुझे भला लगे वही कर, जब
तक तू उसका दूध न छुडाए तब तक
यही ठहरी रह, केवल इतना हो कि
यहोवा अपना वचन पूरा करे। इसलिये
वह स्त्री वहीं घर पर रह गई और अपने
पुत्र के दूध छूटने के समय तक उसको
पिलाती रही। २४ जब उस ने उसका
दूध छुड़ाया तब वह उसको संग ले
गई, और तीन बछड़े, और एपा भर
आटा, और कुप्पी भर दाखमधु भी ले
गई, और उस लड़के को शीलो में यहोवा
के भवन में पहुचा दिया, उस समय
वह लड़का ही था। २५ और उन्हों ने
बछड़ा बलि करके बालक को एली के
पास पहुचा दिया। २६ तब हन्ना ने
कहा, हे मेरे प्रभु, तेरे जीवन की शपथ,
हे मेरे प्रभु, मैं वही स्त्री हूं जो तेरे पास
यही खडी होकर यहोवा से प्रार्थना करती
थी। २७ यह वही बालक है जिसके
लिये मैं ने प्रार्थना की थी, और यहोवा
ने मुझे मुह मागा वर दिया है। २८ इसी
लिये मैं भी उसे यहोवा को अर्पण कर
देती हूं*, कि यह अपने जीवन भर यहोवा
ही का बना रहे†। तब उस ने वही
यहोवा को दण्डवत् किया॥

२ और हन्ना ने प्रार्थना करके कहा,
मेरा मन यहोवा के कारण मगन है;
मेरा सीग यहोवा के कारण ऊचा,
हुआ है।
मेरा मुह मेरे शत्रुओ के विरुद्ध
खुल गया,
क्योंकि मै तेरे किए हुए उद्धार
से आनन्दित हू॥
२ यहोवा के तुल्य कोई पवित्र नही,
क्योंकि तुझ को छोड़ और कोई
है ही नहीं;

* मूल में—मैं ने अपना जीव यहोवा के साम्हने उण्डेल दिया।
† अर्थात् ईश्वर का सुना हुआ।
‡ मूल में—न चढ़ गई।

* मूल में—मैं ने इसे यहोवा का मांगा हुआ मान लिया।
† मूल में—यहोवा ही का मांगा हुआ ठहरे।

और हमारे परमेश्वर के समान
कोई चट्टान नही है ॥
३ फूलकर अहंकार की और बातें
मत करो,
और अन्धेर की बातें तुम्हारे
मुंह से न निकलें;
क्योंकि यहोवा ज्ञानी ईश्वर है,
और कामो का तौलनेवाला है ॥
४ शूरवीरो के धनुष टूट गए,
और ठोकर खानेवालो की कटि
मे बल का फेंटा कसा गया ॥
५ जो पेट भरते थे उन्हे रोटी के
लिये मजदूरी करनी पडी,
जो भूखे थे वे फिर ऐसे न रहे।
वरन जो बांझ थी उसके सात
हुए,
और अनेक बालको की माता
घुलती जाती है ॥
६ यहोवा मारता है और जिलाता
भी है;
वही अधोलोक मे उतारता और
उस से निकालता भी * है ॥
७ यहोवा निर्धन करता है और
धनी भी बनाता है,
वही नीचा करता और ऊंचा
भी करता है ॥
८ वह कङ्गाल को धूलि मे से
उठाता,
और दरिद्र को घूरे मे से निकाल
खडा करता है,
ताकि उनको अधिपतियो के संग
बिठाए,
और महिमायुक्त सिंहासन के
अधिकारी बनाए।

* मूल में—और उस ने चढ़ाया।

क्योंकि पृथ्वी के खम्भे यहोवा
के है,
और उस ने उन पर जगत को
धरा है ॥
९ वह अपने भक्तो के पांवो को
सम्भाले रहेगा,
परन्तु दुष्ट अन्धियारे में चुपचाप
पड़े रहेंगे,
क्योंकि कोई मनुष्य अपने बल
के कारण प्रबल न होगा ॥
१० जो यहोवा से झगडते है वे
चकनाचूर होंगे,
वह उनके विरुद्ध आकाश मे
गरजेगा।
यहोवा पृथ्वी की छोर तक
न्याय करेगा,
और अपने राजा को बल देगा,
और अपने अभिषिक्त के सींग
को ऊंचा करेगा ॥

११ तब एल्काना रामा को अपने
घर चला गया। और वह बालक एली
याजक के साम्हने यहोवा की सेवा टहल
करने लगा ॥

१२ एली के पुत्र तो लुच्चे थे, उन्हो
ने यहोवा को न पहिचाना। १३ और
याजको की रीति लोगो के साथ यह थी,
कि जब कोई मनुष्य मेलबलि चढाता था
तब याजक का सेवक मांस पकाने के
समय एक त्रिशूली कांटा हाथ मे लिये
हुए आकर १४ उसे कडाही, वा हांडी,
वा हंड, वा तमले के भीतर डालता था;
और जितना मांस कांटे मे लग जाता
था उतना याजक आप लेता था। यों
ही वे शीलो मे सारे इस्राएलियो से किया
करते थे जो वहां आते थे। १५ और
चर्बी जलाने मे पहिले भी याजक का

सेवक आकर मेलबलि चढ़ानेवाले से कहता
था, कि कबाब के लिये याजक को मांस
दे; वह तुझ से पका हुआ नहीं, कच्चा
ही मांस लेगा। १६ और जब कोई उस
से कहता, कि निश्चय चर्बी अभी जलाई
जाएगी, तब जितना तेरा जी चाहे उतना
ले लेना, तब वह कहता था, नहीं, अभी
दे; नहीं तो मैं छीन लूंगा। १७ इसलिये
उन जवानों का पाप यहोवा की दृष्टि में
बहुत भारी हुआ; क्योंकि वे मनुष्य
यहोवा की भेंट का तिरस्कार करते थे॥

१८ परन्तु शमूएल जो बालक था सनी
का एपोद पहिने हुए यहोवा के साम्हने
सेवा टहल किया करता था। १९ और
उसकी माता प्रति वर्ष उसके लिये एक
छोटा सा बागा बनाकर जब अपने पति
के संग प्रति वर्ष की मेलबलि चढ़ाने आती
थी तब बागे को उसके पास लाया करती
थी। २० और एली ने एल्काना और
उसकी पत्नी को आशीर्वाद देकर कहा,
यहोवा इस अर्पण किए हुए बालक की
सन्ती जो उसको अर्पण किया गया है *
तुझ को इस पत्नी से वंश दे,
तब वे अपने यहां चले गए। २१ और
यहोवा ने हन्ना की सुधि ली, और वह
गर्भवती हुई और उसके तीन बेटे और
दो बेटियां उत्पन्न हुईं। और शमूएल
बालक यहोवा के संग रहता हुआ बढ़ता
गया॥

२२ और एली तो अति बूढ़ा हो गया
था, और उस ने सुना कि मेरे पुत्र सारे
इस्राएल से कैसा कैसा व्यवहार करते
हैं, वरन मिलापवाले तम्बू के द्वार पर
सेवा करनेवाली स्त्रियों के संग कुकर्म
भी करते हैं। २३ तब उस ने उन से
कहा, तुम ऐसे ऐसे काम क्यों करते हो?
मैं तो इन सब लोगों से तुम्हारे कुकर्मों
की चर्चा सुना करता हूं। २४ हे मेरे
बेटो, ऐसा न करो; क्योंकि जो समाचार
मेरे सुनने में आता है वह अच्छा नहीं;
तुम तो यहोवा की प्रजा से अपराध
कराते हो। २५ यदि एक मनुष्य दूसरे
मनुष्य का अपराध करे, तब तो पर-
मेश्वर * उसका न्याय करेगा; परन्तु
यदि कोई मनुष्य यहोवा के विरुद्ध पाप
करे, तो उसके लिये कौन बिनती करेगा?
तौभी उन्हों ने अपने पिता की बात न
मानी; क्योंकि यहोवा की इच्छा उन्हें
मार डालने की थी। २६ परन्तु शमू-
एल बालक बढ़ता गया और यहोवा
और मनुष्य दोनों उस से प्रसन्न रहते
थे॥

२७ और परमेश्वर का एक जन एली
के पास जाकर उस से कहने लगा, यहोवा
यों कहता है, कि जब तेरे मूलपुरुष का
घराना मिस्र में फिरौन के घराने के वश
में था, तब क्या मैं उस पर निश्चय
प्रगट न हुआ था? २८ और क्या
मैं ने उसे इस्राएल के सब गोत्रों में
से इसलिये चुन नहीं लिया था, कि
मेरा याजक होकर मेरी वेदी के ऊपर
चढ़ावे चढ़ाए, और धूप जलाए, और
मेरे साम्हने एपोद पहिना करे? और
क्या मैं ने तेरे मूलपुरुष के घराने को
इस्राएलियों के कुल हव्य न दिए थे?
२९ इसलिये मेरे मेलबलि और अन्नबलि
जिनको मैं ने अपने धाम में चढ़ाने
की आज्ञा दी है, उन्हें तुम लोग क्यों

* मूल में—इस मांगी हुई वस्तु की सन्ती जो उसके निमित्त मांगी गई है।

* वा न्यायी।

है * ? १६ अब मेरा प्रभु राजा, अपने
दास की बातें सुन ले। यदि यहोवा ने
तुझे मेरे विरुद्ध उसकाया हो, तब तो वह
भेंट ग्रहण करे † , परन्तु यदि आदमियों
ने ऐसा किया हो, तो वे यहोवा की ओर
से शापित हों, क्योंकि उन्हों ने अब मुझे
निकाल दिया कि मैं यहोवा के निज भाग
में न रहूं, और उन्हों ने कहा है, कि जा,
पराए देवताओं की उपासना कर।
२० इसलिये अब मेरा लोहू यहोवा की
आंखों की ओट में भूमि पर न बहने ‡
पाए, इस्राएल का राजा तो एक पिस्सू
ढूंढने आया है, जैसा कि कोई पहाड़ों पर
तीतर का अहेर करे। २१ शाऊल ने
कहा, मैं ने पाप किया है, हे मेरे बेटे
दाऊद, लौट आ, मेरा प्राण आज के
दिन तेरी दृष्टि में अनमोल ठहरा, इस
कारण मैं फिर तेरी कुछ हानि न करूंगा,
सुन, मैं ने मूर्खता की, और मुझ से बड़ी
भूल हुई है। २२ दाऊद ने उत्तर देकर
कहा, हे राजा, भाले को देख, कोई जवान
इधर आकर इसे ले जाए। २३ यहोवा
एक एक को अपने अपने धर्म और सच्चाई
का फल देगा, देख, आज यहोवा ने
तुझ को मेरे हाथ में कर दिया था, परन्तु
मैं ने यहोवा के अभिषिक्त पर अपना हाथ
बढ़ाना उचित न समझा। २४ इसलिये
जैसे तेरे प्राण आज मेरी दृष्टि में प्रिय §
ठहरे, वैसे ही मेरे प्राण भी यहोवा
की दृष्टि में प्रिय ठहरे, और वह मुझे
समस्त विपत्तियों से छुड़ाए। २५ शाऊल
ने दाऊद से कहा, हे मेरे बेटे दाऊद,
तू धन्य है! तू बड़े बड़े काम करेगा और
तेरे काम सुफल होंगे। तब दाऊद ने
अपना मार्ग लिया, और शाऊल भी अपने
स्थान को लौट गया॥

(दाऊद का पलिश्तियों के यहां शरण लेना
और शाऊल और योनातान का मारा जाना)

२७ और दाऊद सोचने लगा, अब मैं
किसी न किसी दिन शाऊल के हाथ
से नाश हो जाऊंगा, अब मेरे लिये उत्तम
यह है कि मैं पलिश्तियों के देश में भाग
जाऊं, तब शाऊल मेरे विषय निराश
होगा, और मुझे इस्राएल के देश के किसी
भाग में फिर न ढूंढेगा, यों मैं उसके हाथ
से बच निकलूंगा। २ तब दाऊद अपने
छः सौ संगी पुरुषों को लेकर चला गया,
और गत के राजा माओक के पुत्र आकीश
के पास गया। ३ और दाऊद और
उसके जन अपने अपने परिवार समेत गत
में आकीश के पास रहने लगे। दाऊद
तो अपनी दो स्त्रियों के साथ, अर्थात्
यिज्रेली अहीनोअम, और नाबाल की स्त्री
कर्मेली अबीगैल के साथ रहा। ४ जब
शाऊल को यह समाचार मिला कि दाऊद
गत को भाग गया है, तब उस ने उसे
फिर कभी न ढूंढा॥

५ दाऊद ने आकीश से कहा, यदि
मुझ पर तेरे अनुग्रह की दृष्टि हो, तो
देश की किसी बस्ती में मुझे स्थान
दिला दे जहां मैं रहूं, तेरा दास तेरे साथ
राजधानी में क्यों रहे? ६ तब आकीश
ने उसे उसी दिन सिकलग बस्ती दी, इस
कारण से सिकलग आज के दिन तक
यहूदा के राजाओं का बना है॥

७ पलिश्तियों के देश में रहते रहते
दाऊद को एक वर्ष चार महीने बीत गए।

* मूल में—मेरे हाथ में क्या बुराई है।
† मूल में—सूंघे।
‡ मूल में—गिरने।
§ मूल में—बड़ा।

८ और दाऊद ने अपने जनों समेत जाकर
गशूरियो, गिर्जियों, और अमालेकियो पर
चढ़ाई की; ये जातिया तो प्राचीन काल
से उस देश मे रहती थीं जो शूर के मार्ग
मे मिस्र देश तक है। ९ दाऊद ने उस
देश को नाश किया, और स्त्री पुरुष किसी
को जीवित न छोडा, और भेड़-बकरी,
गाय-बैल, गदहे, ऊट, और वस्त्र लेकर
लौटा, और आकीश के पास गया।
१० आकीश ने पूछा, आज तुम ने चढ़ाई
तो नही की ? दाऊद ने कहा, हा, यहूदा
यरह्मेलियो और केनियो की दक्खिन
दिशा मे। ११ दाऊद ने स्त्री पुरुष किसी
को जीवित न छोडा कि उन्हे गत मे
पहुचाए, उस ने सोचा था, कि ऐसा न
हो कि वे हमारा काम बताकर यह कहे,
कि दाऊद ने ऐसा ऐसा किया है। वरन
जब से वह पलिश्तियो के देश मे रहता
है, तब से उसका काम ऐसा ही है।
१२ तब आकीश ने दाऊद की बात सच
मानकर कहा, यह अपने इस्राएली लोगो
की दृष्टि मे अति घृणित हुआ है, इसलिये
यह सदा के लिये मेरा दास वना रहेगा।।

२८ उन दिनो मे पलिश्तियों ने
इस्राएल से लड़ने के लिये अपनी
सेना इकट्ठी की। और आकीश ने दाऊद से
कहा, निश्चय जान कि तुझे अपने जनो समेत
मेरे साथ सेना मे जाना होगा। २ दाऊद
ने आकीश से कहा, इस कारण तू जान
लेगा कि नेरा दास क्या करेगा। आकीश
ने दाऊद से कहा, इस कारण मै तुझे
अपने सिर का रक्षक सदा के लिये
ठहराऊगा।।

३ शमूएल तो मर गया था, और
समस्त इस्राएलियो ने उसके विषय छाती
पीटी, और उसको उसके नगर रामा
मे मिट्टी दी थी। और शाऊल ने
ओझों और भूतसिद्धि करनेवालों को
देश से निकाल दिया था।।

४ जब पलिश्ती इकट्ठे हुए, और
शूनेम मे छावनी डाली, तो शाऊल ने
सब इस्राएलियो को इकट्ठा किया, और
उन्हो ने गिलबो मे छावनी डाली।
५ पलिश्तियों की सेना को देखकर शाऊल
डर गया, और उसका मन अत्यन्त भयभीत
हो काप उठा। ६ और जब शाऊल ने
यहोवा से पूछा, तब यहोवा ने न तो
स्वप्न के द्वारा उसे उत्तर दिया, और
न ऊरीम के द्वारा, और न भविष्यद्वक्ताओं के
द्वारा। ७ तब शाऊल ने अपने कर्मचारियों
से कहा, मेरे लिये किसी भूतसिद्धि
करनेवाली को ढूढो, कि मै उसके पास
जाकर उस से पूछू। उसके कर्मचारियों
ने उस से कहा, एन्दोर मे एक भूतसिद्धि
करनेवाली रहती है। ८ तब शाऊल
ने अपना भेष बदला, और दूसरे कपड़े
पहिनकर, दो मनुष्य सग लेकर, रातोंरात
चलकर उस स्त्री के पास गया; और
कहा, अपने सिद्धि भूत से मेरे लिये भावी
कहलवा, और जिसका नाम मैं लूंगा
उसे बुलवा * दे। ९ स्त्री ने उस से
कहा, तू जानता है कि शाऊल ने क्या
किया है, कि उस ने ओझों और भूतसिद्धि
करनेवालो को देश से नाश किया है।
फिर तू मेरे प्राण के लिये क्यों फंदा
लगाता है कि मुझे मरवा डाले।
१० शाऊल ने यहोवा की शपथ खाकर
उस से कहा, यहोवा के जीवन की शपथ,
इस बात के कारण तुझे दण्ड न मिलेगा।

* मूल में—चढ़ा।

११ स्त्री ने पूछा, मैं तेरे लिये किस
को बुलाऊं * ? उस ने कहा, शमूएल को
मेरे लिये बुला। १२ जब स्त्री ने शमूएल
को देखा, तब ऊंचे शब्द से चिल्लाई;
और शाऊल से कहा, तू ने मुझे क्यों
धोखा दिया ? तू तो शाऊल है।
१३ राजा ने उस से कहा, मत डर;
तुझे क्या देख पड़ता है ? स्त्री ने शाऊल
से कहा, मुझे एक देवता पृथ्वी में से
चढ़ता हुआ दिखाई पड़ता है। १४ उस
ने उस से पूछा, उसका कैसा रूप है ?
उस ने कहा, एक बूढ़ा पुरुष बागा ओढ़े
हुए चढ़ा आता है। तब शाऊल ने निश्चय
जानकर कि वह शमूएल है, औंधे मुंह
भूमि पर गिरके दण्डवत् किया। १५ शमू-
एल ने शाऊल से पूछा, तू ने मुझे ऊपर
बुलवाकर क्यों सताया है ? शाऊल ने
कहा, मैं बड़े संकट में पड़ा हूं, क्योंकि
पलिश्ती मेरे साथ लड़ रहे हैं और परमेश्वर
ने मुझे छोड़ दिया, और अब मुझे न तो
भविष्यद्वक्ताओं के द्वारा उत्तर देता है, और
न स्वप्नों के; इसलिये मैं ने तुझे बुलाया
कि तू मुझे जता दे कि मैं क्या करूं।
१६ शमूएल ने कहा, जब यहोवा तुझे
छोड़कर तेरा शत्रु बन गया, तब तू मुझ से
क्यों पूछता है ? १७ यहोवा ने तो जैसे
मुझ से कहलवाया था वैसा ही उस ने
व्यवहार किया है; अर्थात् उस ने तेरे हाथ
से राज्य छीनकर तेरे पड़ोसी दाऊद को
दे दिया है। १८ तू ने जो यहोवा की
बात न मानी, और न अमालेकियों को
उसके भड़के हुए कोप के अनुसार दण्ड
दिया था, इस कारण यहोवा ने तुझ से
आज ऐसा बर्ताव किया। १९ फिर यहोवा
तुझ समेत इस्राएलियों को पलिश्तियों
के हाथ में कर देगा; और तू अपने बेटों
समेत कल मेरे साथ होगा, और इस्राएली
सेना को भी यहोवा पलिश्तियों के हाथ
में कर देगा। २० तब शाऊल तुरन्त
मुंह के बल भूमि पर गिर पड़ा, और
शमूएल की बातों के कारण अत्यन्त डर
गया; उस ने पूरे दिन और रात भोजन
न किया था, इस से उस में बल कुछ
भी न रहा। २१ तब वह स्त्री शाऊल
के पास गई, और उसको अति व्याकुल
देखकर उस से कहा, सुन, तेरी दासी
ने तो तेरी बात मानी, और मैं ने अपने
प्राण पर खेलकर तेरे वचनों को सुन
लिया जो तू ने मुझ से कहा। २२ तो
अब तू भी अपनी दासी की बात मान;
और मैं तेरे साम्हने एक टुकड़ा रोटी
रखूं; तू उसे खा, कि जब तू अपना मार्ग
ले तब तुझे बल आ जाए। २३ उस ने
इनकार करके कहा, मैं न खाऊंगा।
परन्तु उसके सेवकों और स्त्री ने मिलकर
यहां तक उसे दबाया कि वह उनकी
बात मानकर, भूमि पर से उठकर खाट
पर बैठ गया। २४ स्त्री के घर में तो
एक तैयार किया हुआ बछड़ा था, उस
ने फुर्ती करके उसे मारा, फिर आटा
लेकर गूंधा, और अखमीरी रोटी बनाकर
२५ शाऊल और उसके सेवकों के आगे
लाई; और उन्हों ने खाया। तब वे
उठकर उसी रात चले गए॥

२९ पलिश्तियों ने अपनी समस्त
सेना को अपेक में इकट्ठा किया;
और इस्राएली यिज्रेल के निकट के सोते के
पास डेरे डाले हुए थे। २ तब पलिश्तियों
के सरदार अपने अपने सैकड़ों और हजारों

* मूल में—चढ़ाऊं।

समेत आगे बढ गए, और सेना के पीछे
पीछे आकीश के साथ दाऊद भी अपने
जनों समेत बढ गया। ३ तब पलिश्ती
हाकिमों ने पूछा, उन इब्रियों का यहां
क्या काम है? आकीश ने पलिश्ती
सरदारो से कहा, क्या वह इस्राएल के
राजा शाऊल का कर्मचारी दाऊद नही
है, जो क्या जाने कितने दिनो से वरन
वर्षों से मेरे साथ रहता है, और जब
से वह भाग आया, तब से आज तक मैंने
उस मे कोई दोष नही पाया। ४ तब
पलिश्ती हाकिम उस से क्रोधित हुए;
और उस से कहा, उस पुरुष को लौटा
दे, कि वह उस स्थान पर जाए जो तू ने
उसके लिये ठहराया है, वह हमारे संग
लडाई मे न आने पाएगा, कही ऐसा न
हो कि वह लड़ाई मे हमारा विरोधी
बन जाए। फिर वह अपने स्वामी से
किस रीति से मेल करे? क्या लोगों
के सिर कटवाकर न करेगा? ५ क्या
यह वही दाऊद नही है, जिसके विषय
में लोग नाचते और गाते हुए एक दूसरे
से कहते थे, कि

शाऊल ने हजारो को,
पर दाऊद ने लाखों को मारा है?

६ तब आकीश ने दाऊद को बुलाकर
उस से कहा, यहोवा के जीवन की शपथ
तू तो सीधा है, और सेना मे तेरा मेरे
संग आना जाना भी मुझे भावता है;
क्योंकि जब से तू मेरे पास आया तब से
लेकर आज तक मैं ने तो तुझ में कोई
बुराई नही पाई। तौभी सरदार लोग
तुझे नही चाहते। ७ इसलिये अब तू
कुशल से लौट जा; ऐसा न हो कि पलिश्ती
सरदार तुझ से अप्रसन्न हों। ८ दाऊद
ने आकीश से कहा, मैं ने क्या किया है?
और जब से मैं तेरे साम्हने आया तब
से आज तक तू ने अपने दास में क्या
पाया है कि मैं अपने प्रभु राजा के शत्रुओं
से लड़ने न पाऊं? ९ आकीश ने दाऊद
को उत्तर देकर कहा, हां, यह मुझे मालूम
है, तू मेरी दृष्टि मे तो परमेश्वर के दूत
के समान अच्छा लगता है; तौभी पलिश्ती
हाकिमो ने कहा है, कि वह हमारे संग
लड़ाई मे न जाने पाएगा। १० इसलिये
अब तू अपने प्रभु के सेवको को लेकर जो
तेरे साथ आए हैं बिहान को तडके उठना;
और तुम बिहान को तड़के उठकर उजियाला
होते ही चले जाना। ११ इसलिये बिहान
को दाऊद अपने जनों समेत तडके उठकर
पलिश्तियो के देश को लौट गया। और
पलिश्ती यिज्रेल को चढ़ गए॥

३० तीसरे दिन जब दाऊद अपने जनों
समेत सिकलग पहुंचा, तब उन्हों ने
क्या देखा, कि अमालेकियो ने दक्खिन
देश और सिकलग पर चढ़ाई की। और
सिकलग को मार के फूंक दिया, २ और
उस मे की स्त्री आदि छोटे बड़े जितने
थे, सब को बन्धुआई मे ले गए; उन्हों
ने किसी को मार तो नहीं डाला, परन्तु
सभों को लेकर अपना मार्ग लिया।
३ इसलिये जब दाऊद अपने जनों समेत
उस नगर में पहुंचा, तब नगर तो जला
पडा था, और स्त्रियां और बेटे-बेटियां
बन्धुआई में चली गई थीं। ४ तब दाऊद
और वे लोग जो उसके साथ थे चिल्लाकर
इतना रोए, कि फिर उन मे रोने की शक्ति
न रही। ५ और दाऊद की दो स्त्रियां,
यिज्रेली अहीनोअम, और कर्मेली नाबाल
की स्त्री अबीगैल, बन्धुआई में गई थीं।
६ और दाऊद बड़े संकट में पड़ा; क्योंकि

लोग अपने बेटे-बेटियों के कारण बहुत
शोकित होकर उस पर पत्थरवाह करने
की चर्चा कर रहे थे। परन्तु दाऊद ने
अपने परमेश्वर यहोवा को स्मरण करके *
हियाव बान्धा ॥

७ तब दाऊद ने अहीमेलेक के पुत्र
एब्यातार याजक से कहा, एपोद को
मेरे पास ला। तब एब्यातार एपोद को
दाऊद के पास ले आया। ८ और दाऊद
ने यहोवा से पूछा, क्या मैं इस दल का
पीछा करूं? क्या उसको जा पकड़ूंगा?
उस ने उस से कहा, पीछा कर; क्योंकि
तू निश्चय उसको पकड़ेगा, और निःसन्देह
सब कुछ छुड़ा लाएगा; ९ तब दाऊद
अपने छः सौ साथी जनों को लेकर बसोर
नाम नाले तक पहुंचा; वहां कुछ लोग
छोड़े जाकर रह गए। १० दाऊद तो
चार सौ पुरुषो समेत पीछा किए चला
गया; परन्तु दो सौ जो ऐसे थक गए
थे, कि बसोर नाले के पार न जा सके,
वहीं रहे। ११ उनको एक मिस्री पुरुष
मैदान मे मिला, उन्हों ने उसे दाऊद
के पास ले जाकर रोटी दी; और उस
ने उसे खाया, तब उसे पानी पिलाया,
१२ फिर उन्हो ने उसको अंजीर की
टिकिया का एक टुकड़ा और दो गुच्छे
किशमिश दिए। और जब उस ने खाया,
तब उसके जी मे जी आया; उस ने
तीन दिन और तीन रात से न तो रोटी
खाई थी और न पानी पिया था। १३ तब
दाऊद ने उस से पूछा, तू किस का जन
है? और कहा का है? उस ने कहा,
मैं तो मिस्री जवान और एक अमालेकी
मनुष्य का दास हूं; और तीन दिन हुए
कि मै बीमार पडा, और मेरा स्वामी
मुझे छोड़ गया। १४ हम लोगो ने करेतियों
की दक्खिन दिशा मे, और यहूदा के
देश में, और कालेब की दक्खिन दिशा
मे चढाई की; और सिकलग को आग
लगाकर फूक दिया था। १५ दाऊद ने
उस मे पूछा, क्या तू मुझे उस दल के
पास पहुचा देगा? उस ने कहा, मुझ
से परमेश्वर की यह शपथ खा, कि मै
तुझे न तो प्राण से मारूगा, और न
तेरे स्वामी के हाथ कर दूगा, तब मै तुझे
उस दल के पास पहुचा दूगा। १६ जब
उस ने उसे पहुचाया, तब देखने मे आया
कि वे सब भूमि पर छिटके हुए खाते
पीते, और उस बड़ी लूट के कारण, जो
वे पलिश्तियो के देश और यहूदा देश से
लाए थे, नाच रहे हैं। १७ इसलिये
दाऊद उन्हें रात के पहिले पहर से लेकर
दूसरे दिन की सांझ तक मारता रहा;
यहां तक कि चार सौ जवान को छोड,
जो ऊंटो पर चढ़कर भाग गए, उन मे
से एक भी मनुष्य न बचा। १८ और
जो कुछ अमालेकी ले गए थे वह सब
दाऊद ने छुडाया; और दाऊद ने अपनी
दोनों स्त्रियो को भी छुड़ा लिया।
१९ वरन उनके क्या छोटे, क्या बड़े, क्या
बेटे, क्या बेटियां, क्या लूट का माल,
सब कुछ जो अमालेकी ले गए थे, उस
मे से कोई वस्तु न रही जो उनको न
मिली हो; क्योंकि दाऊद सब का सब
लौटा लाया। २० और दाऊद ने सब
भेड़-बकरियां, और गाय-बैल भी लूट
लिए; और इन्हे लोग यह कहते हुए
अपने जानवरों के आगे हाकते गए, कि
यह दाऊद की लूट है। २१ तब दाऊद
उन दो सौ पुरुषों के पास आया, जो

* मूल में—यहोवा में।

ऐसे थक गए थे कि दाऊद के पीछे पीछे
न जा सके थे, और बसोर नाले के पास
छोड दिए गए थे; और वे दाऊद से
और उसके सग के लोगो से मिलने को
चले, और दाऊद ने उनके पास पहुचकर
उनका कुशल क्षेम पूछा। २२ तब उन
लोगो मे से जो दाऊद के सग गए थे सब
दुष्ट और ओछे लोगो ने कहा, ये लोग
हमारे साथ नही चले थे, इस कारण हम
उन्हे अपने छुड़ाए हुए लूट के माल मे
मे कुछ न देंगे, केवल एक एक मनुष्य
को उसकी स्त्री और बाल बच्चे देंगे,
कि वे उन्हे लेकर चले जाए। २३ परन्तु
दाऊद ने कहा, हे मेरे भाइयो, तुम उस
माल के साथ ऐसा न करने पाओगे जिसे
यहोवा ने हमे दिया है; और उसने हमारी
रक्षा की, और उस दल को जिस ने
हमारे ऊपर चढ़ाई की थी हमारे हाथ
मे कर दिया है। २४ और इस विषय
मे तुम्हारी कौन सुनेगा? लडाई मे
जानेवाले का जैसा भाग हो, सामान के
पास बैठे हुए का भी वैसा ही भाग होगा,
दोनो एक ही समान भाग पाएगे।
२५ और दाऊद ने इस्राएलियों के लिये
ऐसी ही विधि और नियम ठहराया,
और वह उस दिन से लेकर आगे को वरन
आज लो बना है।

२६ सिकलग मे पहुचकर दाऊद ने
यहूदी पुरनियो के पास जो उसके मित्र
थे लूट के माल मे से कुछ कुछ भेजा,
और यह कहलाया, कि यहोवा के शत्रुओ
से ली हुई लूट में से तुम्हारे लिये यह भेट
है। २७ अर्थात् बेतेल के दक्खिन देश
के रामोत, यत्तीर, २८ अरोएर, सिपमोत,
एश्तमो, २९ राकाल, यरहमेलियों के
नगरों, केनियों के नगरों, ३० होर्मा,
कोराशान, अताक, ३१ हेब्रोन आदि
जितने स्थानों मे दाऊद अपने जनो समेत
फिरा करता था, उन सब के पुरनियो
के पास उसने कुछ कुछ भेजा॥

३१ पलिश्ती तो इस्राएलियों से लडे;
और इस्राएली पुरुष पलिश्तियो के
साम्हने से भागे, और गिलबो नाम पहाड़
पर मारे गए। २ और पलिश्ती शाऊल
और उसके पुत्रों के पीछे लगे रहे; और
पलिश्तियो ने शाऊल के पुत्र योनातन,
अबीनादाब, और मल्कीश को मार डाला।
३ और शाऊल के साथ घमासान युद्ध
हो रहा था, और धनुर्धारियों ने उसे जा
लिया, और वह उनके कारण अत्यन्त
व्याकुल हो गया। ४ तब शाऊल ने अपने
हथियार ढोनेवाले से कहा, अपनी तलवार
खींचकर मुझे भोक दे, ऐसा न हो कि वे
खतनारहित लोग आकर मुझे भोंक दे,
और मेरी ठट्ठा करे। परन्तु उसके हथियार
ढोनेवाले ने अत्यन्त भय खाकर ऐसा
करने से इन्कार किया। तब शाऊल
अपनी तलवार खडी करके उस पर गिर
पड़ा। ५ यह देखकर कि शाऊल मर
गया, उसका हथियार ढोनेवाला भी अपनी
तलवार पर आप गिरकर उसके साथ
मर गया। ६ यों शाऊल, और उसके तीनों
पुत्र, और उसका हथियार ढोनेवाला, और
उसके समस्त जन उसी दिन एक सग
मर गए। ७ यह देखकर कि इस्राएली
पुरुष भाग गए, और शाऊल और उसके
पुत्र मर गए, उस तराई की परली ओर
वाले और यरदन के पार रहनेवाले भी
इस्राएली मनुष्य अपने अपने नगरो को
छोड़कर भाग गए; और पलिश्ती आकर
उन मे रहने लगे॥

८ दूसरे दिन जब पलिश्ती मारे हुओं
के माल को लूटने आए, तब उनको
शाऊल और उसके तीनों पुत्र गिलबो
पहाड़ पर पड़े हुए मिले। ९ तब उन्हों
ने शाऊल का सिर काटा, और हथियार
लूट लिए, और पलिश्तियों के देश के
सब स्थानों मे दूतो को इसलिये भेजा,
कि उनके देवालयो और साधारण लोगो
में यह शुभ समाचार देते जाए। १० तब
उन्हो ने उसके हथियार तो अश्तोरेत
नाम देवियो के मन्दिर मे रखे, और
उसकी लोथ बेतशान की शहरपनाह में
जड दी। ११ जब गिलादवाले याबेश के
निवासियो ने सुना कि पलिश्तियो ने
शाऊल से क्या क्या किया है, १२ तब
सब शूरवीर चले, और रातोंरात जाकर
शाऊल और उसके पुत्रो की लोथें बेतशान
की शहरपनाह पर से याबेश मे ले आए,
और वही फूंक दी। १३ तब उन्हो ने
उनकी हड्डिया लेकर याबेश के झाऊ
के पेड के नीचे गाड दी, और सात दिन तक
उपवास किया॥

---

# दूसरा शमूएल

(दाऊद का शाऊल के खून का दण्ड देना)

१ शाऊल के मरने के बाद, जब
दाऊद अमालेकियो को मारकर लौटा,
और दाऊद को सिकलग मे रहते हुए दो
दिन हो गए, २ तब तीसरे दिन ऐसा
हुआ कि छावनी मे से शाऊल के पास
से एक पुरुष कपडे फाडे सिर पर धूलि
डाले हुए आया। और जब वह दाऊद
के पास पहुचा, तब भूमि पर गिरा और
दण्डवत् किया। ३ दाऊद ने उस से पूछा,
तू कहा से आया है? उस ने उस से
कहा, मै इस्राएली छावनी मे से बचकर
आया हूं। ४ दाऊद ने उस से पूछा,
वहां क्या बात हुई? मुझे बता। उस
ने कहा, यह, कि लोग रणभूमि छोड़कर
भाग गए, और बहुत लोग मारे गए;
और शाऊल और उसका पुत्र योनातन
भी मारे गए है। ५ दाऊद ने उस समाचार
देनेवाले जवान से पूछा, कि तू कैसे जानता
है कि शाऊल और उसका पुत्र योनातन
मर गए? ६ समाचार देनेवाले जवान
ने कहा, संयोग से मै गिलबो पहाड़ पर
था; तो क्या देखा, कि शाऊल अपने
भाले की टेक लगाए हुए है; फिर मै
ने यह भी देखा कि उसका पीछा किए
हुए रथ और सवार बड़े वेग से दौड़े आ
रहे है। ७ उस ने पीछे फिरकर मुझे
देखा, और मुझे पुकारा। मै ने कहा,
क्या आज्ञा? ८ उस ने मुझ से पूछा, तू
कौन है? मै ने उस से कहा, मैं तो
अमालेकी हूं। ९ उस ने मुझ से कहा,
मेरे पास * खड़ा होकर मुझे मार डाल;

* वा मुझ पर।

क्योंकि मेरा सिर तो घूमा जाता है,
परन्तु प्राण नही निकलता *। १० तब
मैं ने यह निश्चय जान लिया, कि वह
गिर जाने के पश्चात् नही बच सकता,
उसके पास † खडे होकर उसे मार डाला;
और मैं उसके सिर का मुकुट और उसके
हाथ का कगन लेकर यहा अपने प्रभु के
पास आया हू। ११ तब दाऊद ने अपने
कपडे पकड़कर फाडे; और जितने पुरुष
उसके सग थे उन्हो ने भी वैसा ही किया;
१२ और वे शाऊल, और उसके पुत्र
योनातन, और यहोवा की प्रजा, और
इस्राएल के घराने के लिये छाती पीटने
और रोने लगे, और साझ तक कुछ न
खाया, इस कारण कि वे तलवार से मारे
गए थे। १३ फिर दाऊद ने उस समाचार
देनेवाले जवान से पूछा, तू कहां का है?
उस ने कहा, मैं तो परदेसी का बेटा
अर्थात् अमालेकी हू। १४ दाऊद ने उस
से कहा, तू यहोवा के अभिषिक्त को
नाश करने के लिये हाथ बढ़ाने से क्यो
नही डरा? १५ तब दाऊद ने एक
जवान को बुलाकर कहा, निकट जाकर
उस पर प्रहार कर। तब उस ने उसे
ऐसा मारा कि वह मर गया। १६ और
दाऊद ने उस से कहा, तेरा खून तेरे ही सिर
पर पडे, क्योंकि तू ने यह कहकर कि मैं ही
ने यहोवा के अभिषिक्त को मार डाला,
अपने मुंह से अपने ही विरुद्ध साक्षी दी है॥

(शाऊल और योनातन के लिये दाऊद का बनाया हुआ विलापगीत)

१७ तब दाऊद ने शाऊल और उसके
पुत्र योनातन के विषय यह विलापगीत
बनाया, १८ और यहूदियो को यह धनुष
नाम गीत सिखाने की आज्ञा दी; यह
याशार नाम पुस्तक मे लिखा हुआ है:

१९ हे इस्राएल, तेरा शिरोमणि तेरे
ऊचे स्थान पर मारा गया॥
हाय, शूरवीर क्योंकर गिर
पड़े हैं!
२० गत मे यह न बताओ,
और न अश्कलोन की सड़को मे
प्रचार करना;
न हो कि पलिश्ती स्त्रिया आनन्दित
हो,
न हो कि खतनारहित लोगों की
बेटियां गर्व करने लगे॥
२१ हे गिलबो पहाडो,
तुम पर न ओस पडे, और न
वर्षा हो, और न भेट के योग्य
उपजवाले खेत पाए जाए!
क्योंकि वहा शूरवीरों की ढालें
अशुद्ध हो गई,
और शाऊल की ढाल बिना तेल
लगाए रह गई॥
२२ जूझे हुओं के लोहू बहाने से,
और शूरवीरों की चर्बी खाने से,
योनातन का धनुष लौट न जाता
था,
और न शाऊल की तलवार
छूछी फिर आती थी॥
२३ शाऊल और योनातन जीवनकाल
मे तो प्रिय और मनभाऊ
थे,
और अपनी मृत्यु के समय अलग
न हुए;
वे उकाब से भी वेग चलनेवाले,
और सिंह से भी अधिक पराक्रमी
थे॥

* मूल में—मेरा प्राण मुझ में अब तक है
† वा उस पर।

२४ हे इस्राएली स्त्रियो, शाऊल के
लिये रोओ,
वह तो तुम्हें लाल रंग के वस्त्र
पहिनाकर सुख देता,
और तुम्हारे वस्त्रों के ऊपर सोने
के गहने पहिनाता था ॥
२५ हाय, युद्ध के बीच शूरवीर कैसे
काम आए !
हे योनातन, हे ऊचे स्थानों पर
जूझे हुए,
२६ हे मेरे भाई योनातन, मैं तेरे
कारण दु:खित हूं;
तू मुझे बहुत मनभाऊ जान
पड़ता था;
तेरा प्रेम मुझ पर अद्भुत,
वरन स्त्रियों के प्रेम से भी बढ़कर
था ॥
२७ हाय, शूरवीर क्योंकर गिर गए,
और युद्ध के हथियार कैसे नाश
हो गए हैं !

(दाऊद के हेब्रोन में राज्य करने का वृत्तान्त)

२ इसके बाद दाऊद ने यहोवा से
पूछा, कि क्या मैं यहूदा के किसी
नगर में जाऊं? यहोवा ने उस से कहा,
हां, जा। दाऊद ने फिर पूछा, किस नगर
में जाऊं? उस ने कहा, हेब्रोन में। २ तब
दाऊद यिज्रेली अहीनोअम, और कर्मेली
नाबाल की स्त्री अबीगैल नाम, अपनी
दोनों पत्नियों समेत वहां गया। ३ और
दाऊद अपने साथियों को भी एक एक
के घराने समेत वहां ले गया; और वे
हेब्रोन के गांवों में रहने लगे। ४ और
यहूदी लोग गए, और वहां दाऊद का
अभिषेक किया कि वह यहूदा के घराने
का राजा हो ॥

५ और दाऊद को यह समाचार मिला,
कि जिन्हों ने शाऊल को मिट्टी दी वे
गिलाद के याबेश नगर के लोग हैं। तब
दाऊद ने दूतों से गिलाद के याबेश के
लोगों के पास यह कहला भेजा, कि यहोवा
की आशिष तुम पर हो, क्योंकि तुम ने
अपने प्रभु शाऊल पर यह कृपा करके
उसको मिट्टी दी। ६ इसलिये अब यहोवा
तुम से कृपा और सच्चाई का बर्त्ताव करे;
और मैं भी तुम्हारी इस भलाई का बदला
तुम को दूंगा, क्योंकि तुम ने यह काम
किया है। ७ और अब हियाव बान्धो,
और पुरुषार्थ करो, क्योंकि तुम्हारा प्रभु
शाऊल मर गया, और यहूदा के घराने
ने अपने ऊपर राजा होने को मेरा अभिषेक
किया है ॥

८ परन्तु नेर का पुत्र अब्नेर जो शाऊल
का प्रधान सेनापति था, उस ने शाऊल
के पुत्र ईशबोशेत को संग ले पार जाकर
महनैम में पहुंचाया, ९ और उसे गिलाद
अशूरियों के देश यिज्रेल, एप्रैम, बिन्यामीन,
वरन समस्त इस्राएल के देश पर राजा
नियुक्त किया। १० शाऊल का पुत्र
ईशबोशेत चालीस वर्ष का था जब वह
इस्राएल पर राज्य करने लगा, और दो
वर्ष तक राज्य करता रहा। परन्तु यहूदा
का घराना दाऊद के पक्ष में रहा।
११ और दाऊद के हेब्रोन में यहूदा के
घराने पर राज्य करने का समय साढ़े
सात वर्ष था ॥

१२ और नेर का पुत्र अब्नेर, और
शाऊल के पुत्र ईशबोशेत के जन, महनैम
से गिबोन को आए। १३ तब सरूयाह
का पुत्र योआब, और दाऊद के जन,
हेब्रोन से निकलकर उन से गिबोन के
पोखरे के पास मिले; और दोनों दल

उस पोखरे की एक एक ओर बैठ गए।
१४ तब अब्नेर ने योआब से कहा, जवान
लोग उठकर हमारे साम्हने खेलें। योआब
ने कहा, वे उठें। १५ तब वे उठे, और
बिन्यामीन, अर्थात् शाऊल के पुत्र ईशबोशेत
के पक्ष के लिये बारह जन गिनकर निकले,
और दाऊद के जनों में से भी बारह निकले।
१६ और उन्हों ने एक दूसरे का सिर
पकडकर अपनी अपनी तलवार एक दूसरे
के पांजर मे भोंक दी, और वे एक ही
संग मरे। इस से उस स्थान का नाम
हेल्कथस्सूरीम * पड़ा, वह गिबोन मे है।
१७ और उस दिन बडा घोर युद्ध हुआ,
और अब्नेर और इस्राएल के पुरुष दाऊद
के जनों से हार गए। १८ वहां तो
योआब, अबीशै, और असाहेल नाम
सरूयाह के तीनो पुत्र थे। और असाहेल
बनैले चिकारे के समान वेग दौडनेवाला
था। १९ तब असाहेल अब्नेर का पीछा
करने लगा, और उसका पीछा करते हुए
न तो दाहिनी ओर मुडा न बाईं ओर।
२० अब्नेर ने पीछे फिरके पूछा, क्या तू
असाहेल है? उस ने कहा, हां मै वही
हूं। २१ अब्नेर ने उस से कहा, चाहे
दाहिनी, चाहे बाईं ओर मुड़, किसी जवान
को पकड़कर उसका बकतर ले ले। परन्तु
असाहेल ने उसका पीछा न छोडा।
२२ अब्नेर ने असाहेल से फिर कहा,
मेरा पीछा छोड़ दे, मुझ को क्यों तुझे
मारके मिट्टी मे मिला देना पड़े? ऐसा
करके मै तेरे भाई योआब को अपना
मुख कैसे दिखाऊंगा? २३ तौभी उस ने
हट जाने को नकारा, तब अब्नेर ने
अपने भाले की पिछाडी उसके पेट मे
ऐसे मारी, कि भाला आरपार होकर
पीछे निकला; और वह वहीं गिरके मर
गया। और जितने लोग उस स्थान पर
आए जहां असाहेल गिरके मर गया,
वहां वे सब खडे रहे। २४ परन्तु योआब
और अबीशै अब्नेर का पीछा करते रहे;
और सूर्य डूबते डूबते वे अम्मा नाम
उस पहाडी तक पहुंचे, जो गिबोन के
जंगल के मार्ग मे गीह के साम्हने है।
२५ और बिन्यामीनी अब्नेर के पीछे
होकर एक दल हो गए, और एक पहाड़ी
की चोटी पर खडे हुए। २६ तब अब्नेर
योआब को पुकारके कहने लगा, क्या
तलवार सदा मारती रहे? क्या तू नहीं
जानता कि इसका फल दुःखदाई * होगा?
तू कब तक अपने लोगो को आज्ञा न
देगा, कि अपने भाइयों का पीछा छोडकर
लौटो? २७ योआब ने कहा, परमेश्वर
के जीवन की शपथ, कि यदि तू न बोला
होता, तो निःसन्देह लोग सवेरे ही चले
जाते, और अपने अपने भाई का पीछा
न करते। २८ तब योआब ने नरसिंगा
फूंका, और सब लोग ठहर गए, और
फिर इस्राएलियो का पीछा न किया, और
लडाई फिर न की। २९ और अब्नेर
अपने जनो समेत उसी दिन रातोंरात
अराबा से होकर गया; और यरदन के
पार हो समस्त बित्रोन देश में होकर
महनैम मे पहुंचा। ३० और योआब
अब्नेर का पीछा छाडकर लौटा; और जब
उस ने सब लोगो को इकट्ठा किया, तब
क्या देखा, कि दाऊद के जनो में से उन्नीस
पुरुष और असाहेल भी नहीं हैं। ३१ परन्तु
दाऊद के जनो ने बिन्यामीनियो और अब्नेर

* अर्थात्, छुरियों का खेत।

* मूल में—कडुवाहट।

के जनों को ऐसा मारा कि उन मे से
तीन सौ साठ जन मर गए। ३२ और
उन्हो ने असाहेल को उठाकर उसके पिता
के कब्रिस्तान मे, जो बेतलेहेम मे था,
मिट्टी दी। तब योआब अपने जनो समेत
रात भर चलकर पह फटने हेब्रोन मे
पहुचा॥

३ शाऊल के घराने और दाऊद के
घराने के मध्य बहुत दिन तक लड़ाई
होती रही, परन्तु दाऊद प्रबल होता
गया, और शाऊल का घराना निर्बल
पड़ता गया॥

२ और हेब्रोन मे दाऊद के पुत्र उत्पन्न
हुए; उसका जेठा बेटा अम्नोन था, जो
यिज्रेली अहीनोअम मे उत्पन्न हुआ था,
३ और उसका दूसरा किलाब था, जिसकी
मां कर्मेली नाबाल की स्त्री अबीगैल
थी, तीसरा अबशालोम, जो गशूर के
राजा तल्मै की बेटी माका से उत्पन्न
हुआ था, ४ चौथा अदोनिय्याह, जो
हग्गीत से उत्पन्न हुआ था; पांचवा
शपत्याह, जिसकी मां अबीतल थी,
५ छठवां यित्राम, जो एग्ला नाम दाऊद
की स्त्री से उत्पन्न हुआ। हेब्रोन मे दाऊद
से ये ही सन्तान उत्पन्न हुए॥

६ जब शाऊल और दाऊद दोनों के
घरानों के मध्य लड़ाई हो रही थी, तब
अब्नेर शाऊल के घराने की सहायता मे
बल बढ़ाता गया। ७ शाऊल की एक
रखेली थी जिसका नाम रिस्पा था,
वह अय्या की बेटी थी; और ईशबोशेत
ने अब्नेर से पूछा, तू मेरे पिता की रखेली
के पास क्यों गया? ८ ईशबोशेत की
बातों के कारण अब्नेर अति क्रोधित
होकर कहने लगा, क्या मै यहूदा के कुत्ते
का सिर हूं? आज तक मै तेरे पिता
शाऊल के घराने और उसके भाइयों और
मित्रो को प्रीति दिखाता आया हू, और
तुझे दाऊद के हाथ पड़ने नही दिया;
फिर तू अब मुझ पर उस स्त्री के विषय
मे दोष लगाता है? ९ यदि मै दाऊद
के साथ ईश्वर की शपथ के अनुसार
बर्ताव न करू, तो परमेश्वर अब्नेर से
वैसा ही, वरन उस से भी अधिक करे;
१० अर्थात् मै राज्य को शाऊल के घराने
से छीनूगा, और दाऊद की राजगद्दी
दान से लेकर बेर्शेबा तक इस्राएल और
यहूदा के ऊपर स्थिर करूगा। ११ और
वह अब्नेर को कोई उत्तर न दे सका,
इसलिये कि वह उस से डरता था॥

१२ तब अब्नेर ने उसके नाम से
दाऊद के पास दूतो से कहला भेजा, कि
देश किस का है? और यह भी कहला
भेजा, कि तू मेरे साथ वाचा बान्ध,
और मै तेरी सहायता करूगा कि समस्त
इस्राएल के मन तेरी ओर फेर दू।
१३ दाऊद ने कहा, भला, मै तेरे साथ
वाचा तो बान्धूगा, परन्तु एक बात मैं
तुझ से चाहता हू, कि जब तू मुझ से
भेंट करने आए, तब यदि तू पहिले शाऊल
की बेटी मीकल को न ले आए, तो मुझ
से भेंट न होगी। १४ फिर दाऊद ने
शाऊल के पुत्र ईशबोशेत के पास दूतों
से यह कहला भेजा, कि मेरी पत्नी मीकल,
जिसे मै ने एक सौ पलिश्तियो की खलड़ियां
देकर अपनी कर लिया था, उसको मुझे
दे दे। १५ तब ईशबोशेत ने लोगों को
भेजकर उसे लैश के पुत्र पलतीएल के
पास से छीन लिया। १६ और उसका
पति उसके साथ चला, और बहूरीम तक
उसके पीछे रोता हुआ चला गया। तब

अब्नेर ने उस से कहा, लौट जा; और
वह लौट गया ॥
१७ और अब्नेर ने इस्राएल के पुरनियो
के संग इस प्रकार की वातचीत की, कि
पहिले तो तुम लोग चाहते थे कि दाऊद
हमारे ऊपर राजा हो। १८ अब वैसा
करो; क्योंकि यहोवा ने दाऊद के विषय
में यह कहा है, कि अपने दास दाऊद के
द्वारा मैं अपनी प्रजा इस्राएल को पलिश्तियों,
वरन उनके सब शत्रुओ के हाथ से
छुडाऊंगा। १९ फिर अब्नेर ने बिन्यामीन
से भी बातें कीं; तब अब्नेर हेब्रोन को
चला गया, कि इस्राएल और बिन्यामीन
के समस्त घराने को जो कुछ अच्छा लगा,
वह दाऊद को सुनाए। २० तव अब्नेर
बीस पुरुष सग लेकर हेब्रोन मे आया,
और दाऊद ने उसके और उसके
सगी पुरुषो के लिये जेवनार की। २१ तब
अब्नेर ने दाऊद से कहा, मैं उठकर
जाऊंगा, और अपने प्रभु राजा के पास
सब इस्राएल को इकट्ठा करूंगा, कि वे
तेरे साथ वाचा बान्धे, और तू अपनी
इच्छा के अनुसार राज्य कर सके। तब
दाऊद ने अब्नेर को विदा किया, और
वह कुशल से चला गया। २२ तब दाऊद
के कई एक जन योआब समेत कही
चढाई करके * बहुत सी लूट लिये हुए
आ गए। और अब्नेर दाऊद के पास
हेब्रोन मे न था, क्योंकि उस ने उसको
विदा कर दिया था, और वह कुशल से
चला गया था। २३ जब योआब और
उसके साथ की समस्त सेना आई, तब
लोगो ने योआब को बताया, कि नेर
का पुत्र अब्नेर राजा के पास आया था,
और उस ने उसको विदा कर दिया,
और वह कुशल से चला गया। २४ तब
योआब ने राजा के पास जाकर कहा,
तू ने यह क्या किया है? अब्नेर जो
तेरे पास आया था, तो क्या कारण है
कि तू ने उसको जाने दिया, और वह
चला गया है? २५ तू नेर के पुत्र अब्नेर
को जानता होगा कि वह तुझे धोखा देने,
और तेरे आने जाने, और कुल काम का
भेद लेने आया था। २६ योआब ने
दाऊद के पास से निकलकर दाऊद के
अनजाने अब्नेर के पीछे दूत भेजे, और
वे उसको सीरा नाम कुण्ड से लौटा ले
आए। २७ जब अब्नेर हेब्रोन को लौट
आया, तब योआब उस से एकान्त मे
बाते करने के लिये उसको फाटक के
भीतर अलग ले गया, और वहां अपने
भाई असाहेल के खून के पलटे मे उसके
पेट मे ऐसा मारा कि वह मर गया।
२८ इसके बाद जब दाऊद ने यह सुना,
तो कहा, नेर के पुत्र अब्नेर के खून के
विषय मे अपनी प्रजा समेत यहोवा की
दृष्टि मे सदैव निर्दोष रहूंगा। २९ वह
योआब और उसके पिता के समस्त घराने
को लगे, और योआब के वंश में कोई
न कोई प्रमेह का रोगी, और कोढी, और
वैसाखी का लगानेवाला, और तलवार
से खेत आनेवाला, और भूखों मरनेवाला
सदा होता रहे। ३० योआब और उसके
भाई अबीशै ने अब्नेर को इस कारण
घात किया, कि उस ने उनके भाई
असाहेल को गिबोन मे लड़ाई के समय
मार डाला था ॥
३१ तब दाऊद ने योआब और अपने
सब सगी लोगों से कहा, अपने वस्त्र
फाडो, और कमर मे टाट बान्धकर अब्नेर

* मूल में—दल से।

के आगे आगे चलो। और दाऊद राजा
स्वयं अर्थी के पीछे पीछे चला। ३२ अब्नेर
को हेब्रोन में मिट्टी दी गई; और राजा
अब्नेर की कब्र के पास फूट फूटकर रोया,
और सब लोग भी रोए। ३३ तब दाऊद
ने अब्नेर के विषय यह विलापगीत
बनाया कि,

क्या उचित था कि अब्नेर मूढ़
की नाईं मरे ?
३४ न तो तेरे हाथ बान्धे गए, और
न तेरे पांवों में बेड़ियां डाली
गईं;
जैसे कोई कुटिल मनुष्यों से मारा
जाए, वैसे ही तू मारा गया।।
३५ तब सब लोग उसके विषय फिर रो
उठे। तब सब लोग कुछ दिन रहते दाऊद
को रोटी खिलाने आए; परन्तु दाऊद ने
शपथ खाकर कहा, यदि मैं सूर्य के अस्त
होने से पहिले रोटी वा और कोई वस्तु
खाऊं, तो परमेश्वर मुझ से ऐसा ही, वरन
इस से भी अधिक करे। ३६ और सब
लोगों ने इस पर विचार किया और इस
से प्रसन्न हुए, वैसे ही जो कुछ राजा
करता था उस से सब लोग प्रसन्न होते थे।
३७ तब उन सब लोगों ने, वरन समस्त
इस्राएल ने भी, उसी दिन जान लिया
कि नेर के पुत्र अब्नेर का घात किया
जाना राजा की ओर से नहीं हुआ।
३८ और राजा ने अपने कर्मचारियों से
कहा, क्या तुम लोग नहीं जानते कि
इस्राएल में आज के दिन एक प्रधान और
प्रतापी मनुष्य मरा है ? ३९ और यद्यपि
मैं अभिषिक्त राजा हूं तौभी आज निर्बल
हूं; और वे सरूयाह के पुत्र मुझ से अधिक
प्रचण्ड हैं। परन्तु यहोवा बुराई करनेवाले
को उसकी बुराई के अनुसार ही पलटा दे।।

४ जब शाऊल के पुत्र ने सुना, कि
अब्नेर हेब्रोन में मारा गया, तब उसके
हाथ ढीले पड़ गए, और सब इस्राएली
भी घबरा गए। २ शाऊल के पुत्र के दो
जन थे जो दलों के प्रधान थे, एक का नाम
बाना, और दूसरे का नाम रेकाब था,
ये दोनों बेरोतवासी बिन्यामीनी रिम्मोन
के पुत्र थे, (क्योंकि बेरोत भी बिन्यामीन
के भाग में गिना जाता है; ३ और
बेरोती लोग गित्तैम को भाग गए, और
आज के दिन तक वहीं परदेशी होकर
रहते हैं।।)

४ शाऊल के पुत्र योनातन के एक
लंगड़ा बेटा था। जब यिज्रेल से शाऊल
और योनातन का समाचार आया तब वह
पांच वर्ष का था, उस समय उसकी
धाई उसे उठाकर भागी, और उसके
उतावली से भागने के कारण वह गिरके
लंगड़ा हो गया। और उसका नाम
मपीबोशेत था।।

५ उस बेरोती रिम्मोन के पुत्र रेकाब
और बाना कड़े घाम के समय ईशबोशेत
के घर में जब वह दोपहर को विश्राम कर
रहा था आए। ६ और गेहूं ले जाने के
बहाने से घर में घुस गए, और उसके पेट
में मारा, तब रेकाब और उसका भाई
बाना भाग निकले। ७ जब वे घर में
घुसे, और वह सोने की कोठरी में चारपाई
पर सोता था, तब उन्हों ने उसे मार
डाला, और उसका सिर काट लिया,
और उसका सिर लेकर रातोंरात अराबा
के मार्ग से चले। ८ और वे ईशबोशेत
का सिर हेब्रोन में दाऊद के पास ले जाकर
राजा से कहने लगे, देख, शाऊल जो
तेरा शत्रु और तेरे प्राणों का गाहक
था, उसके पुत्र ईशबोशेत का यह सिर है;

तो आज के दिन यहोवा ने शाऊल और
उसके वंश से मेरे प्रभु राजा का पलटा
लिया है। ९ दाऊद ने बेरोती रिम्मोन
के पुत्र रेकाब और उसके भाई बाना को
उत्तर देकर उन से कहा, यहोवा जो मेरे
प्राण को सब विपत्तियो से छुडाता आया
है, उसके जीवन की शपथ, १० जब
किसी ने यह जानकर, कि मै शुभ समाचार
देता हूं, सिकलग मे मुझ को शाऊल के
मरने का समाचार दिया, तब मै ने उसको
पकड़कर घात कराया; अर्थात् उसको
समाचार का यही बदला मिला। ११ फिर
जब दुष्ट मनुष्यो ने एक निर्दोष मनुष्य
को उसी के घर मे, वरन उसकी चारपाई
ही पर घात किया, तो मै अब अवश्य
ही उसके खून का पलटा तुम से लूगा,
और तुम्हे धरती पर से नष्ट कर डालूगा।
१२ तब दाऊद ने जवानो को आज्ञा दी,
और उन्हों ने उनको घात करके उनके
हाथ पांव काट दिए, और उनकी लोथों
को हेब्रोन के पोखरे के पास टाग दिया।
तब ईशबोशेत के सिर को उठाकर हेब्रोन
मे अब्नेर की कब्र मे गाड़ दिया॥

(दाऊद के यरूशलेम में राज्य करने का आरम्भ)

५ तब इस्राएल के सब गोत्र दाऊद
के पास हेब्रोन मे आकर कहने लगे,
सुन, हम लोग और तू एक ही हाड मास
हैं। २ फिर भूतकाल मे जब शाऊल
हमारा राजा था, तब भी इस्राएल का
अगुवा तू ही था, और यहोवा ने तुझ
से कहा, कि मेरी प्रजा इस्राएल का चरवाहा,
और इस्राएल का प्रधान तू ही होगा।
३ सो सब इस्राएली पुरनिये हेब्रोन मे
राजा के पास आए; और दाऊद राजा
ने उनके साथ हेब्रोन मे यहोवा के साम्हने
वाचा बान्धी, और उन्हो ने इस्राएल का
राजा होने के लिये दाऊद का अभिषेक
किया॥

४ दाऊद तीस वर्ष का होकर राज्य
करने लगा, और चालीस वर्ष तक राज्य
करता रहा। ५ साढ़े सात वर्ष तक तो
उस ने हेब्रोन में यहूदा पर राज्य किया,
और तैंतीस वर्ष तक यरूशलेम में समस्त
इस्राएल और यहूदा पर राज्य किया।
६ तब राजा ने अपने जनों को साथ
लिए हुए यरूशलेम को जाकर यबूसियों
पर चढ़ाई की, जो उस देश के निवासी
थे। उन्हों ने यह समझकर, कि दाऊद
यहां पैठ न सकेगा, उस से कहा, जब तक
तू अन्धों और लगड़ो को दूर न करे, तब
तक यहां पैठने न पाएगा। ७ तौभी
दाऊद ने सिय्योन नाम गढ को ले लिया,
वही दाऊदपुर भी कहलाता है। ८ उस
दिन दाऊद ने कहा, जो कोई यबूसियों
को मारना चाहे, उसे चाहिये कि नाले
से होकर चढ़े, और अन्धे और लगड़े
जिन से दाऊद मन से घिन करता है उन्हें
मारे। इस से यह कहावत चली, कि
अन्धे और लगडे भवन में आने न पाएंगे।
९ और दाऊद उस गढ़ मे रहने लगा,
और उसका नाम दाऊदपुर रखा। और
दाऊद ने चारो ओर मिल्लो से लेकर
भीतर की ओर शहरपनाह बनवाई।
१० और दाऊद की बडाई अधिक होती
गई, और सेनाओं का परमेश्वर यहोवा
उसके सग रहता था॥

११ और सोर के राजा हीराम ने
दाऊद के पास दूत, और देवदारु की
लकड़ी, और बढ़ई, और राजमिस्त्री भेजे,
और उन्हो ने दाऊद के लिये एक भवन

बनाया। १२ और दाऊद को निश्चय हो गया कि यहोवा ने मुझे इस्राएल का राजा करके स्थिर किया, और अपनी इस्राएली प्रजा के निमित्त मेरा राज्य बढाया है॥

१३ जब दाऊद हेब्रोन से आया तब उसके बाद उस ने यरूशलेम की और और रखेलिया रख ली, और पत्नियां बना ली; और उसके और बेटे बेटिया उत्पन्न हुई। १४ उसके जो सन्तान यरूशलेम मे उत्पन्न हुए, उनके ये नाम है, अर्थात् शम्मू, शोबाब, नातान, सुलैमान, १५ यिभार, एलीशू, नेपेग, यापी, १६ एलीशामा, एल्यादा, और एलीपेलेत॥

१७ जब पलिश्तियो ने यह सुना कि इस्राएल का राजा होने के लिये दाऊद का अभिषेक हुआ, तब सब पलिश्ती दाऊद की खोज मे निकले; यह सुनकर दाऊद गढ़ में चला गया। १८ तब पलिश्ती आकर रपाईम नाम तराई मे फैल गए। १९ तब दाऊद ने यहोवा से पूछा, क्या मै पलिश्तियों पर चढाई करू? क्या तू उन्हे मेरे हाथ कर देगा? यहोवा ने दाऊद से कहा, चढ़ाई कर; क्योंकि मै निश्चय पलिश्तियों को तेरे हाथ कर दूंगा। २० तब दाऊद बालपरासीम को गया, और दाऊद ने उन्हें वही मारा; तब उस ने कहा, यहोवा मेरे साम्हने होकर मेरे शत्रुओं पर जल की धारा की नाई टूट पड़ा है। इस कारण उस ने उस स्थान का नाम बालपरासीम * रखा। २१ वहां उन्हों ने अपनी मूरतों को छोड़ दिया, और दाऊद और उसके जन उन्हें उठा ले गए॥

* अर्थात्—टूट पड़ने का स्थान।

२२ फिर दूसरी बार पलिश्ती चढ़ाई करके रपाईम नाम तराई मे फैल गए। २३ जब दाऊद ने यहोवा से पूछा, तब उस ने कहा, चढ़ाई न कर; उनके पीछे से घूमकर तूत वृक्षो के साम्हने मे उन पर छापा मार। २४ और जब तूत वृक्षों की फुनगियो मे से सेना के चलने की सी आहट तुझे सुनाई पड़े, तब यह जानकर फुर्ती करना, कि यहोवा पलिश्तियो की सेना के मारने को मेरे आगे अभी पधारा है। २५ यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार दाऊद गेबा से लेकर गेजेर तक पलिश्तियो को मारता गया॥

(पवित्र सन्दूक का यरूशलेम में पहुंचाया जाना)

६ फिर दाऊद ने एक और बार इस्राएल में से सब बड़े वीरों को, जो तीस हज़ार थे, इकट्ठा किया। २ तब दाऊद और जितने लोग उसके सग थे, वे सब उठकर यहूदा के बाले नाम स्थान से चले, कि परमेश्वर का वह सन्दूक ले आए, जो करूबों पर विराजनेवाले सेनाओ के यहोवा का कहलाता है*। ३ तब उन्हो ने परमेश्वर का सन्दूक एक नई गाड़ी पर चढाकर टीले पर रहनेवाले अबीनादाब के घर से निकाला; और अबीनादाब के उज्जा और अहह्यो नाम दो पुत्र उस नई गाड़ी को हाकने लगे। ४ और उन्हों ने उसको परमेश्वर के सन्दूक समेत टीले पर रहनेवाले अबीनादाब के घर से बाहर निकाला; और अहह्यो सन्दूक के आगे आगे चला। ५ और

* मूल में—जिस पर नाम करूबों पर विराजनेवाले सेनाओं के यहोवा का नाम पुकारा गया।

दाऊद और इस्राएल का समस्त घराना
यहोवा के आगे सनौवर की लकड़ी के
बने हुए सब प्रकार के बाजे और वीणा,
सारंगिया, डफ, डमरू, झांझ बजाते रहे।
६ जब वे नाकोन के खलिहान तक
आए, तब उज्जा ने अपना हाथ परमेश्वर
के सन्दूक की ओर बढ़ाकर उसे थाम
लिया, क्योंकि बैलों ने ठोकर खाई।
७ तब यहोवा का कोप उज्जा पर
भड़क उठा; और परमेश्वर ने उसके
दोष के कारण उसको वहां ऐसा मारा,
कि वह वहां परमेश्वर के सन्दूक के पास
मर गया। ८ तब दाऊद अप्रसन्न हुआ,
इसलिये कि यहोवा उज्जा पर टूट पड़ा
था; और उस ने उस स्थान का नाम
पेरेसुज्जा * रखा, यह नाम आज के दिन तक
वर्तमान है। ९ और उस दिन दाऊद
यहोवा से डरकर कहने लगा, यहोवा
का सन्दूक मेरे यहां क्योंकर आए?
१० इसलिये दाऊद ने यहोवा के सन्दूक
को अपने यहां दाऊदपुर में पहुंचाना न
चाहा; परन्तु गतवासी ओबेदेदोम के यहां
पहुंचाया। ११ और यहोवा का सन्दूक
गती ओबेदेदोम के घर में तीन महीने
रहा; और यहोवा ने ओबेदेदोम और
उसके समस्त घराने को आशिष दी।
१२ तब दाऊद राजा को यह बताया
गया, कि यहोवा ने ओबेदेदोम के घराने
पर, और जो कुछ उसका है, उस पर
भी परमेश्वर के सन्दूक के कारण आशिष
दी है। तब दाऊद ने जाकर परमेश्वर
के सन्दूक को ओबेदेदोम के घर से दाऊदपुर
में आनन्द के साथ पहुंचा दिया। १३ जब
यहोवा के सन्दूक के उठानेवाले छः कदम
चल चुके, तब दाऊद ने एक बैल और
एक पाला पोसा हुआ बछड़ा बलि कराया।
१४ और दाऊद सनी का एपोद कमर
में कसे हुए यहोवा के सम्मुख तन मन
से नाचता रहा। १५ यों दाऊद और
इस्राएल का समस्त घराना यहोवा के
सन्दूक को जय जयकार करते और नरसिंगा
फूंकते हुए ले चला। १६ जब यहोवा
का सन्दूक दाऊदपुर में आ रहा था, तब
शाऊल की बेटी मीकल ने खिड़की में
से झांककर दाऊद राजा को यहोवा के
सम्मुख नाचते कूदते देखा, और उसे
मन ही मन तुच्छ जाना। १७ और
लोग यहोवा का सन्दूक भीतर ले आए,
और उसके स्थान में, अर्थात् उस तम्बू में
रखा, जो दाऊद ने उसके लिये खड़ा
कराया था, और दाऊद ने यहोवा के
सम्मुख होमबलि और मेलबलि चढ़ाए।
१८ जब दाऊद होमबलि और मेलबलि
चढ़ा चुका, तब उस ने सेनाओं के यहोवा
के नाम से प्रजा को आशीर्वाद दिया।
१९ तब उस ने समस्त प्रजा को, अर्थात्,
क्या स्त्री क्या पुरुष, समस्त इस्राएली
भीड़ के लोगों को एक एक रोटी, और
एक एक टुकड़ा मांस, और किशमिश की
एक एक टिकिया बंटवा दी। तब प्रजा
के सब लोग अपने अपने घर चले गए।
२० तब दाऊद अपने घराने को आशीर्वाद
देने के लिये लौटा। और शाऊल की
बेटी मीकल दाऊद से मिलने को निकली,
और कहने लगी, आज इस्राएल का राजा
जब अपना शरीर अपने कर्मचारियों की
लौंडियों के साम्हने ऐसा उघाड़े हुए था,
जैसा कोई निकम्मा अपना तन उघाड़े
रहता है, तब क्या ही प्रतापी देख पड़ता
था! २१ दाऊद ने मीकल से कहा,

* अर्थात् उज्जा पर टूट पड़ना।

यहोवा, जिस ने तेरे पिता और उसके
समस्त घराने की सन्ती मुझ को चुनकर
अपनी प्रजा इस्राएल का प्रधान होने को
ठहरा दिया है, उसके सम्मुख मैं ने ऐसा
खेला—और मैं यहोवा के सम्मुख इसी
प्रकार खेला करूंगा। २२ और इस से
भी मैं अधिक तुच्छ बनूगा, और अपने
लेखे नीच ठहरूंगा; और जिन लौडियो
की तू ने चर्चा की वे भी मेरा आदरमान
करेंगी। २३ और शाऊल की बेटी मीकल
के मरने के दिन तक उसके कोई सन्तान
न हुआ ॥

**(दाऊद का मन्दिर बनवाने की इच्छा करना, और यहोवा का दाऊद के वंश में सनातन राज्य स्थिर करने का वचन देना)**

७ जब राजा अपने भवन मे रहता
था, और यहोवा ने उसको उसके चारो
ओर के सब शत्रुओ से विश्राम दिया था,
२ तब राजा नातान नाम भविष्यद्वक्ता से
कहने लगा, देख, मैं तो देवदारु के बने हुए
घर में रहता हू, परन्तु परमेश्वर का सन्दूक
तम्बू मे रहता हैं। ३ नातान ने राजा
से कहा, जो कुछ तेरे मन में हो उसे कर;
क्योंकि यहोवा तेरे संग है। ४ उसी
दिन रात को यहोवा का यह वचन नातान
के पास पहुचा, ५ कि जाकर मेरे दास
दाऊद से कह, यहोवा यो कहता है, कि
क्या तू मेरे निवास के लिये घर बनवाएगा?
६ जिस दिन से मैं इस्राएलियों को मिस्र से
निकाल लाया आज के दिन तक मैं कभी
घर में नहीं रहा, तम्बू के निवास मे आया
जाया करता हूं। ७ जहां जहां मैं समस्त
इस्राएलियों के बीच फिरता रहा, क्या
मैं ने कही इस्राएल के किसी गोत्र से,
जिसे मैं ने अपनी प्रजा इस्राएल की चरवाही
करने को ठहराया हो, ऐसी बात कभी
कही, कि तुम ने मेरे लिये देवदारु का घर
क्यों नही बनवाया? ८ इसलिये अब तू
मेरे दास दाऊद से ऐसा कह, कि सेनाओ
का यहोवा यो कहता है, कि मैं ने तो तुझे
भेडशाला से, और भेड़-बकरियो के पीछे
पीछे फिरने से, इस मनसा से बुला लिया
कि तू मेरी प्रजा इस्राएल का प्रधान हो
जाए। ९ और जहा कही तू आया गया,
वहा वहा मैं तेरे सग रहा, और तेरे समस्त
शत्रुओ को तेरे साम्हने से नाश किया
है; फिर मैं तेरे नाम को पृथ्वी पर के
बड़े बडे लोगो के नामों के समान महान
कर दूगा। १० और मैं अपनी प्रजा
इस्राएल के लिये एक स्थान ठहराऊगा,
और उसको स्थिर करूगा, कि वह अपने
ही स्थान मे बसी रहेगी, और कभी
चलायमान न होगी, और कुटिल लोग
उसे फिर दु:ख न देने पाएगे, जैसे कि
पहिले दिनों मे करते थे, ११ वरन उस
समय से भी जब मैं अपनी प्रजा इस्राएल
के ऊपर न्यायी ठहराता था; और मैं
तुझे तेरे समस्त शत्रुओं से विश्राम दूगा।
और यहोवा तुझे यह भी बताता है कि
यहोवा तेरा घर बनाए रखेगा *। १२ जब
तेरी आयु पूरी हो जाएगी, और तू अपने
पुरखाओ के सग सो जाएगा, तब मैं तेरे
निज वंश को † तेरे पीछे खड़ा करके उसके
राज्य को स्थिर करूगा। १३ मेरे नाम
का घर वही बनवाएगा, और मैं उसकी
राजगद्दी को सदैव स्थिर रखूगा। १४ मैं
उसका पिता ठहरूंगा, और वह मेरा पुत्र
ठहरेगा। यदि वह अधर्म करे, तो मैं

* मूल में—तेरे लिये घर बनाएगा।

† मूल में—तेरे वंश को जो तेरी अंतड़ियों से निकलेगा।

उसे मनुष्यों के योग्य दण्ड से, और
आदमियो के योग्य मार से ताडना दूगा।
१५ परन्तु मेरी करुणा उस पर से ऐसे
न हटेगी, जैसे मैं ने शाऊल पर से हटाकर
उसको तेरे आगे से दूर किया। १६ वरन
तेरा घराना और तेरा राज्य मेरे साम्हने
सदा अटल बना रहेगा, तेरी गद्दी सदैव
बनी रहेगी। १७ इन सब बातो और
इस दर्शन के अनुसार नातान ने दाऊद
को समझा दिया॥

१८ तब दाऊद राजा भीतर जाकर
यहोवा के सम्मुख बैठा, और कहने लगा,
हे प्रभु यहोवा, क्या कहू, और मेरा घराना
क्या है, कि तू ने मुझे यहा तक पहुचा
दिया है? १९ परन्तु तौभी, हे प्रभु
यहोवा, यह तेरी दृष्टि मे छोटी सी बात
हुई, क्योंकि तू ने अपने दास के घराने
के विषय आगे के बहुत दिनों तक की चर्चा
की है, और हे प्रभु यहोवा, यह तो
मनुष्य का नियम है! २० दाऊद तुझ से
और क्या कह सकता है? हे प्रभु यहोवा,
तू तो अपने दास को जानता है! २१ तू
ने अपने वचन के निमित्त, और अपने
ही मन के अनुसार, यह सब बड़ा काम
किया है, कि तेरा दास उसको जान ले।
२२ इस कारण, हे यहोवा परमेश्वर, तू
महान् है, क्योंकि जो कुछ हम ने अपने कानो
से सुना है, उसके अनुसार तेरे तुल्य कोई
नही, और न तुझे छोड़ कोई और परमेश्वर
है। २३ फिर तेरी प्रजा इस्राएल के
भी तुल्य कौन है? वह तो पृथ्वी भर
मे एक ही जाति है जिसे परमेश्वर ने
जाकर अपनी निज प्रजा करने को छुड़ाया,
इसलिये कि वह अपना नाम करे, (और
तुम्हारे लिये बड़े बड़े काम करे) और तू
अपनी प्रजा के साम्हने, जिसे तू ने मिस्री
आदि जाति जाति के लोगो और उनके
देवताओं से छुड़ा लिया, अपने देश के
लिये भयानक काम करे। २४ और तू ने
अपनी प्रजा इस्राएल को अपनी सदा
की प्रजा होने के लिये ठहराया; और हे
यहोवा, तू आप उसका परमेश्वर है।
२५ अब हे यहोवा परमेश्वर, तू ने जो
वचन अपने दास के और उसके घराने
के विषय दिया है, उसे सदा के लिये स्थिर
कर, और अपने कहने के अनुसार ही
कर, २६ और यह कर कि लोग तेरे
नाम की महिमा सदा किया करें, कि
सेनाओं का यहोवा इस्राएल के ऊपर
परमेश्वर है; और तेरे दास दाऊद का
घराना तेरे साम्हने अटल रहे। २७ क्योंकि,
हे सेनाओं के यहोवा, हे इस्राएल के
परमेश्वर, तू ने यह कहकर अपने दास
पर प्रगट किया है, कि मैं तेरा घर बनाए
रखूंगा *; इस कारण तेरे दास को तुझ
से यह प्रार्थना करने का हियाव हुआ है।
२८ और अब हे प्रभु यहोवा, तू ही
परमेश्वर है, और तेरे वचन सत्य हैं,
और तू ने अपने दास को यह भलाई करने
का वचन दिया है; २९ तो अब प्रसन्न
होकर अपने दास के घराने पर ऐसी आशीष
दे, कि वह तेरे सम्मुख सदैव बना रहे;
क्योंकि, हे प्रभु यहोवा, तू ने ऐसा ही कहा
है, और तेरे दास का घराना तुझ से
आशीष पाकर सदैव धन्य रहे॥

(दाऊद के विजयों का संक्षेप वर्णन)

८ इसके बाद दाऊद ने पलिश्तियों
को जीतकर अपने अधीन कर लिया,
और दाऊद ने पलिश्तियों की राजधानी

* मूल में—तेरे लिये घर बनाऊंगा।

की प्रभुता * उनके हाथ से छीन ली।
२ फिर उस ने मोआबियों को भी जीता,
और इनको भूमि पर लिटाकर डोरी से
मापा; तब दो डोरी से लोगो को मापकर
घात किया, और डोरी भर के लोगों को
जीवित छोड़ दिया। तब मोआबी दाऊद
के अधीन होकर भेंट ले आने लगे।
३ फिर, जब सोबा का राजा रहोब का
पुत्र हददेजेर महानद के पास अपना राज्य †
फिर ज्यों का त्यों करने को जा रहा था,
तब दाऊद ने उसको जीत लिया। ४ और
दाऊद ने उस से एक हज़ार सात सौ सवार,
और बीस हज़ार प्यादे छीन लिए, और
सब रथवाले घोड़ों के सुम की नस कटवाई,
परन्तु एक सौ रथवाले घोड़े बचा रखे।
५ और जब दमिश्क के अरामी सोबा के
राजा हददेजेर की सहायता करने को
आए, तब दाऊद ने अरामियो में से बाईस
हज़ार पुरुष मारे। ६ तब दाऊद ने
दमिश्क में अराम के सिपाहियो की चौकिया
बैठाईं; इस प्रकार अरामी दाऊद के
अधीन होकर भेंट ले आने लगे। और
जहां जहां दाऊद जाता था वहां वहां
यहोवा उसको जयवन्त करता था।
७ और हददेजेर के कर्मचारियों के पास
सोने की जो ढालें थीं उन्हें दाऊद
लेकर यरूशलेम को आया। ८ और बेतह
और बरौतै नाम हददेजेर के नगरों से
दाऊद राजा बहुत सा पीतल ले आया।
९ और जब हमात के राजा तोई ने सुना
कि दाऊद ने हददेजेर की समस्त सेना
को जीत लिया है, १० तब तोई ने योराम
नाम अपने पुत्र को दाऊद राजा के पास
उसका कुशल क्षेम पूछने, और उसे इसलिये
बधाई देने को भेजा, कि उस ने हददेजेर
से लड़ कर उसको जीत लिया था;
क्योंकि हददेजेर तोई से लड़ा करता था।
और योराम चांदी, सोने और पीतल के
पात्र लिए हुए आया। ११ इनको दाऊद
राजा ने यहोवा के लिये पवित्र करके
रखा; और वैसा ही अपने जीती हुई
सब जातियो के सोने चांदी से भी किया,
१२ अर्थात् अरामियों, मोआबियों, अम्मो-
नियों, पलिश्तियों, और अमालेकियों के
सोने चांदी को, और रहोब के पुत्र सोबा
के राजा हददेजेर की लूट को भी रखा।
१३ और जब दाऊद लोनवाली तराई
में अठारह हज़ार अरामियों को मारके
लौट आया, तब उसका बड़ा नाम हो
गया। १४ फिर उस ने एदोम में सिपाहियों
की चौकियां बैठाईं; पूरे एदोम में उस ने
सिपाहियो की चौकियां बैठाईं, और सब
एदोमी दाऊद के अधीन हो गए। और
दाऊद जहां जहां जाता था वहां वहां
यहोवा उसको जयवन्त करता था॥

(दाऊद के कर्मचारियों की नामावली)

१५ दाऊद तो समस्त इस्राएल पर
राज्य करता था, और दाऊद अपनी
समस्त प्रजा के साथ न्याय और धर्म के
काम करता था। १६ और प्रधान सेनापति
सरूयाह का पुत्र योआब था; इतिहास
का लिखनेवाला अहीलूद का पुत्र यहोशापात
था; १७ प्रधान याजक अहीतूब का पुत्र
सादोक और एब्यातर का पुत्र अहीमेलेक
थे; मंत्री सरायाह था; १८ करेतियों और
पलेतियों का प्रधान यहोयादा का पुत्र बना-
याह था; और दाऊद के पुत्र भी मंत्री * थे॥

* मूल में—पलिश्तियों की माता का बाग।
† मूल में—हाथ।

* वा याजक।

(मपीबोशेत का ऊंचा पद प्राप्त करना)

९ दाऊद ने पूछा, क्या शाऊल के
घराने मे से कोई अब तक बचा है,
जिसको मैं योनातन के कारण प्रीति
दिखाऊ? २ शाऊल के घराने का सीबा
नाम एक कर्मचारी था, वह दाऊद के
पास बुलाया गया; और जब राजा ने
उस से पूछा, क्या तू सीबा है? तब
उस ने कहा, हा, तेरा दास वही है।
३ राजा ने पूछा, क्या शाऊल के घराने
मे से कोई अब तक बचा है, जिसको मैं
परमेश्वर की सी प्रीति दिखाऊ? सीबा
ने राजा से कहा, हां, योनातन का एक
बेटा तो है, जो लंगडा है। ४ राजा ने
उस से पूछा, वह कहां है? सीबा ने
राजा से कहा, वह तो लोदबार नगर मे,
अम्मीएल के पुत्र माकीर के घर में रहता
है। ५ तब राजा दाऊद ने दूत भेजकर
उसको लोदबार से, अम्मीएल के पुत्र
माकीर के घर से बुलवा लिया। ६ जब
मपीबोशेत, जो योनातन का पुत्र और
शाऊल का पोता था, दाऊद के पास
आया, तब मुह के बल गिरके दण्डवत्
किया। दाऊद ने कहा, हे मपीबोशेत!
उस ने कहा, तेरे दास को क्या आज्ञा?
७ दाऊद ने उस से कहा, मत डर; तेरे
पिता योनातन के कारण मैं निश्चय
तुझ को प्रीति दिखाऊंगा, और तेरे दादा
शाऊल की सारी भूमि तुझे फेर दूगा;
और तू मेरी मेज पर नित्य भोजन किया
कर। ८ उस ने दण्डवत् करके कहा,
तेरा दास क्या है, कि तू मुझ ऐसे मरे
कुत्ते की ओर दृष्टि करे? ९ तब राजा
ने शाऊल के कर्मचारी सीबा को बुलवाकर
उस से कहा, जो कुछ शाऊल और उसके
समस्त घराने का था वह मैं ने तेरे स्वामी
के पोते को दे दिया है। १० अब से तू
अपने बेटों और सेवकों समेत उसकी
भूमि पर खेती करके उसकी उपज ले
आया करना, कि तेरे स्वामी के पोते को
भोजन मिला करे; परन्तु तेरे स्वामी का
पोता मपीबोशेत मेरी मेज पर नित्य
भोजन किया करेगा। और सीबा के
तो पन्द्रह पुत्र और बीस सेवक थे।
११ सीबा ने राजा से कहा, मेरा प्रभु
राजा अपने दास को जो जो आज्ञा दे,
उन सभो के अनुसार तेरा दास करेगा।
दाऊद ने कहा, मपीबोशेत राजकुमारों की
नाई मेरी मेज पर भोजन किया करे।
१२ मपीबोशेत के भी मीका नाम एक
छोटा बेटा था। और सीबा के घर मे
जितने रहते थे वे सब मपीबोशेत की
सेवा करते थे। १३ और मपीबोशेत
यरूशलेम में रहता था, क्योंकि वह राजा
की मेज पर नित्य भोजन किया करता
था। और वह दोनो पावों का पंगुला था॥

(अम्मोनियों के साथ युद्ध होने का वर्णन)

१० इसके बाद अम्मोनियो का राजा
मर गया, और उसका हानून नाम
पुत्र उसके स्थान पर राजा हुआ। २ तब
दाऊद ने यह सोचा, कि जैसे हानून के
पिता नाहाश ने मुझ को प्रीति दिखाई
थी, वैसे ही मैं भी हानून को प्रीति
दिखाऊंगा। तब दाऊद ने अपने कई कर्म-
चारियों को उसके पास उसके पिता के विषय
शान्ति देने के लिये भेज दिया। और
दाऊद के कर्मचारी अम्मोनियों के देश
मे आए। ३ परन्तु अम्मोनियों के हाकिम
अपने स्वामी हानून से कहने लगे, दाऊद ने
जो तेरे पास शान्ति देनेवाले भेजे हैं, वह
क्या तेरी समझ में तेरे पिता का आदर

करने की मनसा से भेजे हैं ? क्या दाऊद
ने अपने कर्मचारियों को तेरे पास इसी
मनसा से नहीं भेजा कि इस नगर में
ढूंढ ढांढ करके और इसका भेद लेकर
इसको उलट दे ? ४ इसलिये हानून ने
दाऊद के कर्मचारियों को पकड़ा, और
उनकी आधी-आधी डाढ़ी मुड़वाकर और
आधे वस्त्र, अर्थात् नितम्ब तक कटवाकर,
उनको जाने दिया। ५ इसका समाचार
पाकर दाऊद ने लोगों को उन से मिलने
के लिये भेजा, क्योंकि वे बहुत लजाते
थे। और राजा ने यह कहा, कि जब तक
तुम्हारी डाढ़ियां बढ़ न जाएं तब तक
यरीहो में ठहरे रहो, तब लौट आना।
६ जब अम्मोनियों ने देखा कि हम से
दाऊद अप्रसन्न है, तब अम्मोनियों ने
बेत्रहोब और सोबा के बीस हजार अरामी
प्यादों को, और हजार पुरुषों समेत माका
के राजा को, और बारह हजार तोबी
पुरुषों को, वेतन पर बुलवाया। ७ यह
सुनकर दाऊद ने योआब और शूरवीरों
की समस्त सेना को भेजा। ८ तब
अम्मोनी निकले और फाटक ही के पास
पांती बान्धी, और सोबा और रहोब के
अरामी और तोब और माका के पुरुष
उन से न्यारे मैदान में थे। ९ यह देखकर
कि आगे पीछे दोनों ओर हमारे विरुद्ध
पांति बन्धी है, योआब ने सब बड़े बड़े
इस्राएली वीरों में से बहुतों को छांटकर
अरामियों के साम्हने उनकी पांति बन्धाई,
१० और और लोगों को अपने भाई अबीशै
के हाथ सौंप दिया, और उस ने अम्मोनियों
के साम्हने उनकी पांति बन्धाई। ११ फिर
उस ने कहा, यदि अरामी मुझ पर प्रबल
होने लगें, तो तू मेरी सहायता करना,
और यदि अम्मोनी तुझ पर प्रबल होने
लगेंगे, तो मैं आकर तेरी सहायता करूंगा।
१२ तू हियाव बान्ध, और हम अपने लोगों
और अपने परमेश्वर के नगरों के निमित्त
पुरुषार्थ करें, और यहोवा जैसा उसको
अच्छा लगे वैसा करे। १३ तब योआब
और जो लोग उसके साथ थे अरामियों
से युद्ध करने को निकट गए, और वे
उसके साम्हने से भागे। १४ यह देखकर
कि अरामी भाग गए हैं अम्मोनी भी अबीशै
के साम्हने से भागकर नगर के भीतर
घुसे। तब योआब अम्मोनियों के पास
से लौटकर यरूशलेम को आया। १५ फिर
यह देखकर कि हम इस्राएलियों से हार
गए अरामी इकट्ठे हुए। १६ और हददेजेर
ने दूत भेजकर महानद के पार के अरामियों
को बुलवाया, और वे हददेजेर के सेनापति
शोबक को अपना प्रधान बनाकर हेलाम
को आए। १७ इसका समाचार पाकर
दाऊद ने समस्त इस्राएलियों को इकट्ठा
किया, और यरदन के पार होकर हेलाम
में पहुंचा। तब अराम दाऊद के विरुद्ध
पांति बान्धकर उस से लड़ा। १८ परन्तु
अरामी इस्राएलियों से भागे, और दाऊद
ने अरामियों में से सात सौ रथियों और
चालीस हजार सवारों को मार डाला, और
उनके सेनापति शोबक को ऐसा घायल
किया कि वह वहीं मर गया। १९ यह
देखकर कि हम इस्राएल से हार गए हैं,
जितने राजा हददेजेर के अधीन थे उन
सभों ने इस्राएल के साथ सन्धि की, और
उसके अधीन हो गए। और अरामी अम्मो-
नियों की और सहायता करने से डर गए॥

(दाऊद के पाप में पड़ने का वर्णन)

११ फिर जिस समय राजा लोग युद्ध
करने को निकला करते हैं, उस

समय, अर्थात् वर्ष के आरम्भ में दाऊद ने
योआब को, और उसके संग अपने सेवकों
और समस्त इस्राएलियों को भेजा, और
उन्हों ने अम्मोनियों को नाश किया, और
रब्बा नगर को घेर लिया। परन्तु दाऊद
यरूशलेम में रह गया॥

२ सांझ के समय दाऊद पलंग पर
से उठकर राजभवन की छत पर टहल
रहा था, और छत पर से उसको एक
स्त्री, जो अति सुन्दर थी, नहाती हुई
देख पड़ी। ३ जब दाऊद ने भेजकर उस
स्त्री को पुछवाया, तब किसी ने कहा,
क्या यह एलीआम की बेटी, और हित्ती
ऊरिय्याह की पत्नी बतशेबा नहीं है?
४ तब दाऊद ने दूत भेजकर उसे बुलवा
लिया, और वह दाऊद के पास आई,
और वह उसके साथ सोया। (वह तो
ऋतु से शुद्ध हो गई थी)। तब वह
अपने घर लौट गई। ५ और वह स्त्री
गर्भवती हुई, तब दाऊद के पास कहला
भेजा, कि मुझे गर्भ है। ६ तब दाऊद
ने योआब के पास कहला भेजा, कि हित्ती
ऊरिय्याह को मेरे पास भेज, तब योआब
ने ऊरिय्याह को दाऊद के पास भेज दिया।
७ जब ऊरिय्याह उसके पास आया, तब
दाऊद ने उस से योआब और सेना का
कुशल क्षेम और युद्ध का हाल पूछा।
८ तब दाऊद ने ऊरिय्याह से कहा, अपने
घर जाकर अपने पांव धो। और ऊरिय्याह
राजभवन से निकला, और उसके पीछे
राजा के पास से कुछ इनाम भेजा गया।
९ परन्तु ऊरिय्याह अपने स्वामी के सब
सेवकों के संग राजभवन के द्वार में लेट
गया, और अपने घर न गया। १० जब
दाऊद को यह समाचार मिला, कि ऊरिय्याह
अपने घर नहीं गया, तब दाऊद ने ऊरिय्याह
से कहा, क्या तू यात्रा करके नहीं आया?
तो अपने घर क्यों नहीं गया?
११ ऊरिय्याह ने दाऊद से कहा, जब
सन्दूक और इस्राएल और यहूदा झोपड़ियों
में रहते हैं, और मेरा स्वामी योआब
और मेरे स्वामी के सेवक खुले मैदान
पर डेरे डाले हुए हैं, तो क्या मैं घर जाकर
खाऊं, पीऊं, और अपनी पत्नी के साथ
सोऊं? तेरे जीवन की शपथ, और तेरे
प्राण की शपथ, कि मैं ऐसा काम नहीं
करने का। १२ दाऊद ने ऊरिय्याह से
कहा, आज यहीं रह, और कल मैं तुझे
विदा करूंगा। इसलिये ऊरिय्याह उस दिन
और दूसरे दिन भी यरूशलेम में रहा।
१३ तब दाऊद ने उसे नेवता दिया,
और उस ने उसके साम्हने खाया पिया,
और उसी ने उसे मतवाला किया; और
सांझ को वह अपने स्वामी के सेवकों के
संग अपनी चारपाई पर सोने को निकला,
परन्तु अपने घर न गया। १४ बिहान
को दाऊद ने योआब के नाम पर एक
चिट्ठी लिखकर ऊरिय्याह के हाथ से भेज
दी। १५ उस चिट्ठी में यह लिखा था,
कि सब से घोर युद्ध के साम्हने ऊरिय्याह
को रखना, तब उसे छोड़कर लौट आओ,
कि वह घायल होकर मर जाए। १६ और
योआब ने नगर को अच्छी रीति से देख
भालकर जिस स्थान में वह जानता था
कि वीर हैं, उसी में ऊरिय्याह को ठहरा
दिया। १७ तब नगर के पुरुषों ने
निकलकर योआब से युद्ध किया, और
लोगों में से, अर्थात् दाऊद के सेवकों में
से कितने खेत आए, और उन में हित्ती
ऊरिय्याह भी मर गया। १८ तब योआब
ने भेजकर दाऊद को युद्ध का पूरा हाल
बताया, १९ और दूत को आज्ञा दी,

कि जब तू युद्ध का पूरा हाल राजा को
बता चुके, २० तब यदि राजा जलकर
कहने लगे, कि तुम लोग लड़ने को नगर
के ऐसे निकट क्यों गए? क्या तुम न
जानते थे कि वे शहरपनाह पर से तीर
छोड़ेंगे? २१ यरुब्बेशेत के पुत्र अबीमेलेक
को किसने मार डाला? क्या एक स्त्री
ने शहरपनाह पर से चक्की का उपरला
पाट उस पर ऐसा न डाला कि वह तेबेस
में मर गया? फिर तुम शहरपनाह के
ऐसे निकट क्यों गए? तो तू यों कहना,
कि तेरा दास ऊरिय्याह हित्ती भी मर
गया। २२ तब दूत चल दिया, और जाकर
दाऊद से योआब की सब बातें वर्णन
की। २३ दूत ने दाऊद से कहा, कि वे
लोग हम पर प्रबल होकर मैदान में
हमारे पास निकल आए, फिर हम ने
उन्हें फाटक तक खदेड़ा। २४ तब
धनुर्धारियों ने शहरपनाह पर से तेरे जनों
पर तीर छोड़े, और राजा के कितने जन
मर गए, और तेरा दास ऊरिय्याह हित्ती
भी मर गया। २५ दाऊद ने दूत से
कहा, योआब से यों कहना, कि इस बात
के कारण उदास न हो, क्योंकि तलवार
जैसे इसको वैसे उसको नाश करती
है; तो तू नगर के विरुद्ध अधिक दृढ़ता
से लड़कर उसे उलट दे। और तू उसे
हियाव बन्धा। २६ जब ऊरिय्याह की
स्त्री ने सुना कि मेरा पति मर गया, तब
वह अपने पति के लिये रोने पीटने लगी।
२७ और जब उसके विलाप के दिन बीत
चुके, तब दाऊद ने उसे बुलवाकर अपने
घर में रख लिया, और वह उसकी पत्नी
हो गई, और उसके पुत्र उत्पन्न हुआ।
परन्तु उस काम से जो दाऊद ने किया
था यहोवा क्रोधित हुआ॥

१२ तब यहोवा ने दाऊद के पास
नातान को भेजा, और वह उसके
पास जाकर कहने लगा, एक नगर में दो
मनुष्य रहते थे, जिन में से एक धनी और
एक निर्धन था। २ धनी के पास तो बहुत सी
भेड़-बकरियां और गाय बैल थे; ३ परन्तु
निर्धन के पास भेड़ की एक छोटी बच्ची
को छोड़ और कुछ भी न था, और उसको
उस ने मोल लेकर जिलाया था। और
वह उसके यहां उसके बालबच्चों के साथ
ही बढ़ी थी, वह उसके टुकड़े में से खाती,
और उसके कटोरे में से पीती, और उसकी
गोद में सोती थी, और वह उसकी बेटी
के समान थी। ४ और धनी के पास
एक बटोही आया, और उस ने उस बटोही
के लिये, जो उसके पास आया था, भोजन
बनवाने को अपनी भेड़-बकरियों वा गाय
बैलों में से कुछ न लिया, परन्तु उस
निर्धन मनुष्य की भेड़ की बच्ची लेकर
उस जन के लिये, जो उसके पास आया
था, भोजन बनवाया। ५ तब दाऊद का
कोप उस मनुष्य पर बहुत भड़का, और
उस ने नातान से कहा, यहोवा के जीवन
की शपथ, जिस मनुष्य ने ऐसा काम
किया वह प्राण दण्ड के योग्य है, ६ और
उसको वह भेड़ की बच्ची का चौगुणा
भर देना होगा, क्योंकि उस ने ऐसा काम
किया, और कुछ दया नहीं की।

७ तब नातान ने दाऊद से कहा, तू
ही वह मनुष्य है। इस्राएल का परमेश्वर
यहोवा यों कहता है, कि मैं ने तेरा अभिषेक
कराके तुझे इस्राएल का राजा ठहराया,
और मैं ने तुझे शाऊल के हाथ से बचाया;
८ फिर मैं ने तेरे स्वामी का भवन तुझे
दिया, और तेरे स्वामी की पत्नियां तेरे
भोग के लिये दीं, और मैं ने इस्राएल

और यहूदा का घराना तुझे दिया था,
और यदि यह थोडा था, तो मैं तुझे और
भी बहुत कुछ देनेवाला था। ९ तू ने
यहोवा की आज्ञा तुच्छ जानकर क्यो वह
काम किया जो उसकी दृष्टि मे बुरा है?
हित्ती ऊरिय्याह को तू ने तलवार से घात
किया, और उसकी पत्नी को अपनी कर
लिया है, और ऊरिय्याह को अम्मोनियो
की तलवार से मरवा डाला है।
१० इसलिये अब तलवार तेरे घर से
कभी दूर न होगी, क्योंकि तू ने मुझे तुच्छ
जानकर हित्ती ऊरिय्याह की पत्नी को
अपनी पत्नी कर लिया है। ११ यहोवा
यों कहता है, कि सुन, मैं तेरे घर मे से
विपत्ति उठाकर तुझ पर डालूगा, और
तेरी पत्नियो को तेरे साम्हने लेकर दूसरे
को दूगा, और वह दिन दुपहरी म तेरी
पत्नियो से कुकर्म करेगा। १२ तू ने
तो वह काम छिपाकर किया, पर मैं
यह काम सब इस्राएलियो के साम्हने
दिन दुपहरी कराऊगा। १३ तब दाऊद ने
नातान से कहा, मैं ने यहोवा के विरुद्ध
पाप किया है। नातान ने दाऊद से कहा,
यहोवा ने तेरे पाप को दूर किया है, तू
न मरेगा। १४ तौभी तू ने जो इस
काम के द्वारा यहोवा के शत्रुओ को
तिरस्कार करने का बडा अवसर दिया है,
इस कारण तेरा जो बेटा उत्पन्न हुआ है
वह अवश्य ही मरेगा। १५ तब नातान
अपने घर चला गया॥

और जो बच्चा ऊरिय्याह की पत्नी
से दाऊद के द्वारा उत्पन्न था, वह यहोवा
का मारा बहुत रोगी हो गया। १६ और
दाऊद उस लडके के लिये परमेश्वर से
विनती करने लगा, और उपवास किया,
और भीतर जाकर रात भर भूमि पर
पडा रहा। १७ तब उसके घराने के
पुरनिये उठकर उसे भूमि पर से उठाने
के लिये उसके पास गए, परन्तु उस ने
न चाहा, और उनके सग रोटी न खाई।
१८ सातवे दिन बच्चा मर गया, और
दाऊद के कर्मचारी उसको बच्चे के मरने
का समाचार देने से डरे, उन्हो ने तो
कहा था, कि जब तक बच्चा जीवित
रहा, तब तक उस ने हमारे समझाने
पर मन न लगाया, यदि हम उसको
बच्चे के मर जाने का हाल सुनाए, तो
वह बहुत ही अधिक दुःखी होगा।
१९ अपने कमचारियो को आपस मे
फुसफुसाते देखकर दाऊद ने जान लिया
कि बच्चा मर गया, तो दाऊद ने अपने
कर्मचारियो से पूछा, क्या बच्चा मर
गया? उन्हो ने कहा, हा, मर गया है।
२० तब दाऊद भूमि पर से उठा, और
नहाकर तेल लगाया, और वस्त्र बदला,
तब यहोवा के भवन म जाकर दण्डवत्
की, फिर अपने भवन मे आया, और
उसकी आज्ञा पर रोटी उसको परोसी
गई, और उस ने भोजन किया। २१ तब
उसके कर्मचारियो ने उस से पूछा, तू ने
यह क्या काम किया है? जब तक बच्चा
जीवित रहा, तब तक तू उपवास करता
हुआ रोता रहा, परन्तु ज्योही बच्चा मर
गया, त्योही तू उठकर भोजन करने लगा।
२२ उस ने उत्तर दिया, कि जब तक
बच्चा जीवित रहा तब तक तो मैं यह
सोचकर उपवास करता और रोता रहा,
कि क्या जाने यहोवा मुझ पर ऐसा
अनुग्रह करे कि बच्चा जीवित रहे।
२३ परन्तु अब वह मर गया, फिर मैं
उपवास क्यो करू? क्या मैं उसे लौटा
ला सकता हू? मैं तो उसके पास जाऊगा,

परन्तु वह मेरे पास लौट न आएगा।
२४ तब दाऊद ने अपनी पत्नी बतशेबा
को शान्ति दी, और वह उसके पास गया,
और उसके एक पुत्र उत्पन्न हुआ, और
उस ने उसका नाम सुलैमान रखा। और
वह यहोवा का प्रिय हुआ। २५ और
उस ने नातान भविष्यद्वक्ता के द्वारा सन्देश
भेज दिया, और उस ने यहोवा के
कारण उसका नाम यदीद्याह * रखा॥

२६ और योआब ने अम्मोनियो के रब्बा
नगर से लडकर राजनगर को ले लिया।
२७ तब योआब ने दूतो से दाऊद के
पास यह कहला भेजा, कि मै रब्बा से
लडा और जलवाले नगर को ले लिया
है। २८ सो अब रहे हुए लोगो को
इकट्ठा करके नगर के विरुद्ध छावनी
डालकर उसे भी ले ले, ऐसा न हो कि
मैं उसे ले लू, और वह मेरे नाम पर
कहलाए †। २९ तब दाऊद सब लोगो
को इकट्ठा करके रब्बा को गया, और
उस से युद्ध करके उसे ले लिया। ३० तब
उस ने उनके राजा ‡ का मुकुट, जो तौल
मे किक्कार भर सोने का था, और उस
मे मणि जडे थे, उसको उसके सिर पर
से उतारा, और वह दाऊद के सिर पर
रखा गया। फिर उस ने उस नगर की
बहुत ही लूट पाई। ३१ और उस ने
उसके रहनेवालो को निकालकर आरो से
दो दो टुकडे कराया, और लोहे के हेंगे
उन पर फिरवाए, और लोह की कुल्हाडियो
से उन्हे कटवाया, और ईंट के पजावे मे
से चलवाया *, और अम्मोनियो के सब
नगरो मे भी उस ने ऐसा ही किया। तब
दाऊद समस्त लोगो समेत यरूशलेम को
लौट आया॥

(अम्नोन का कुकर्म करना और मार डाला जाना)

१३ इसके बाद तामार नाम एक
सुन्दरी जो दाऊद के पुत्र अबशा
लाम की बहिन थी, उस पर दाऊद का पुत्र
अम्नोन मोहित हुआ। २ और अम्नोन
अपनी बहिन तामार के कारण ऐसा विकल
हो गया कि बीमार पड गया, क्योंकि
वह कुमारी थी, और उसके साथ कुछ
करना अम्नोन को कठिन जान पडता था।
३ अम्नोन के योनादाब नाम एक मित्र था,
जो दाऊद के भाई शिमा का बेटा था,
और वह बडा चतुर था। ४ और उस ने
अम्नोन से कहा, हे राजकुमार, क्या कारण
है कि तू प्रति दिन ऐसा दुबला होता जाता
है क्या तू मुझे न बताएगा? अम्नोन ने
उस से कहा, मै तो अपने भाई अबशालोम
की बहिन तामार पर मोहित हू।
५ योनादाब ने उस से कहा, अपने पलग
पर लेटकर बीमार बन जा, और जब
तेरा पिता तुझे देखने को आए, तब उस से
कहना, मेरी बहिन तामार आकर मुझे
रोटी खिलाए, और भोजन को मेरे साम्हने
बनाए, कि मै उसको देखकर उसके हाथ
से खाऊ। ६ और अम्नोन लेटकर बीमार
बना, और जब राजा उसे देखने आया, तब
अम्नोन ने राजा से कहा, मेरी बहिन
तामार आकर मेरे देखते दो पूरी बनाए,

* अर्थात् यहोवा का प्रिय।
† मूल में—मेरा नाम उस पर पुकारा जावे।
‡ वा मल्काम।

* वा आरो, लोहे के हेंगों, और लोहे की कुल्हाडियों के काम पर लगाया और उन से ईंट के पजावे में परिश्रम कराया।

कि मैं उसके हाथ से खाऊं। ७ और
दाऊद ने अपने घर तामार के पास यह
कहला भेजा, कि अपने भाई अम्नोन
के घर जाकर उसके लिये भोजन बना।
८ तब तामार अपने भाई अम्नोन के घर
गई, और वह पड़ा हुआ था। तब उस ने
आटा लेकर गूंधा, और उसके देखते
पूरियां पकाईं। ९ तब उस ने थाल लेकर
उनको उसके लिये परोसा, परन्तु उस
ने खाने से इनकार किया। तब अम्नोन
ने कहा, मेरे आस पास से सब लोगों को
निकाल दो, तब सब लोग उसके पास से
निकल गए। १० तब अम्नोन ने तामार
से कहा, भोजन को कोठरी में ले आ,
कि मैं तेरे हाथ से खाऊं। तो तामार
अपनी बनाई हुई पूरियों को उठाकर
अपने भाई अम्नोन के पास कोठरी में
ले गई। ११ जब वह उनको उसके
खाने के लिये निकट ले गई, तब उस ने
उसे पकड़कर कहा, हे मेरी बहिन, आ,
मुझ से मिल। १२ उस ने कहा, हे मेरे
भाई, ऐसा नहीं, मुझे भ्रष्ट न कर,
क्योंकि इस्राएल में ऐसा काम होना नहीं
चाहिये, ऐसी मूढ़ता का काम न कर।
१३ और फिर मैं अपनी नामधराई लिये
हुए कहां जाऊंगी? और तू इस्राएलियों
में एक मूढ़ गिना जाएगा। तू राजा से
बातचीत कर, वह मुझ को तुझे ब्याह
देने के लिये मना न करेगा। १४ परन्तु
उस ने उसकी न सुनी, और उस से
बलवान होने के कारण उसके साथ
कुकर्म करके उसे भ्रष्ट किया। १५ तब
अम्नोन उस से अत्यन्त बैर रखने लगा,
यहां तक कि यह बैर उसके पहिले मोह से
बढ़कर हुआ। तब अम्नोन ने उस से
कहा, उठकर चली जा। १६ उस ने कहा,
ऐसा नहीं, क्योंकि यह बड़ा उपद्रव, अर्थात्
मुझे निकाल देना उस पहिले से बढ़कर है
जो तू ने मुझ से किया है। परन्तु उस ने
उसकी न सुनी। १७ तब उस ने अपने
टहलुए जवान को बुलाकर कहा, इस
स्त्री को मेरे पास से बाहर निकाल दे,
और उसके पीछे किवाड़ में चिटकनी
लगा दे। १८ वह तो रंगबिरंगी कुर्ती
पहिने थी, क्योंकि जो राजकुमारियां
कुंवारी रहती थीं वे ऐसे ही वस्त्र पहिनती
थीं। सो अम्नोन के टहलुए ने उसे बाहर
निकालकर उसके पीछे किवाड़ में चिटकनी
लगा दी। १९ तब तामार ने अपने सिर
पर राख डाली, और अपनी रंगबिरंगी
कुर्ती को फाड़ डाला, और सिर पर हाथ
रखे चिल्लाती हुई चली गई। २० उसके
भाई अबशालोम ने उस से पूछा, क्या
तेरा भाई अम्नोन तेरे साथ रहा है?
परन्तु अब, हे मेरी बहिन, चुप रह, वह तो
तेरा भाई है, इस बात की चिन्ता न कर।
तब तामार अपने भाई अबशालोम के
घर में मन मारे बैठी रही। २१ जब
ये सब बातें दाऊद राजा के कान में पड़ीं,
तब वह बहुत झुंझला उठा। २२ और
अबशालोम ने अम्नोन से भला-बुरा कुछ
न कहा, क्योंकि अम्नोन ने उसकी बहिन
तामार को भ्रष्ट किया था, इस कारण
अबशालोम उस से घृणा रखता था॥

२३ दो वर्ष के बाद अबशालोम ने
एप्रैम के निकट के बाल्हासोर में अपनी
भेड़ों का ऊन कतरवाया और अबशालोम
ने सब राजकुमारों को नेवता दिया।
२४ वह राजा के पास जाकर कहने
लगा, बिनती यह है, कि तेरे दास की
भेड़ों का ऊन कतरा जाता है, इसलिये
राजा अपने कर्मचारियों समेत अपने दास

के संग चले। २५ राजा ने अबशालोम
से कहा, हे मेरे बेटे, ऐसा नही; हम सब न
चलेंगे, ऐसा न हो कि तुझे अधिक कष्ट
हो। तब अबशालोम ने उसे विनती करके
दबाया, परन्तु उस ने जाने से इनकार
किया, तौभी उसे आशीर्वाद दिया।
२६ तब अबशालोम ने कहा, यदि तू
नही तो मेरे भाई अम्नोन को हमारे सग
जाने दे। राजा ने उस से पूछा, वह तेरे
सग क्यो चले? २७ परन्तु अबशालोम
ने उसे ऐसा दबाया कि उस ने अम्नोन
और सब राजकुमारो को उसके साथ
जाने दिया। २८ और अबशालोम ने
अपने सेवको को आज्ञा दी, कि सावधान
रहो और जब अम्नोन दाखमधु पीकर
नशे मे आ जाए, और मै तुम से कहू,
अम्नोन को मारो, तब निडर होकर
उसको मार डालना। क्या इस आज्ञा
का देनेवाला मैं नही हू? हियाव बान्धकर
पुरुषार्थ करना। २९ तो अबशालोम के
सेवको ने अम्नोन के साथ अबशालोम
की आज्ञा के अनुसार किया। तब सब
राजकुमार उठ खड़े हुए, और अपने अपने
खच्चर पर चढ़कर भाग गए। ३० वे
मार्ग ही मे थे, कि दाऊद को यह समाचार
मिला कि अबशालोम ने सब राजकुमारो
को मार डाला, और उन मे से एक भी
नही बचा। ३१ तब दाऊद ने उठकर
अपने वस्त्र फाडे, और भूमि पर गिर
पड़ा, और उसके सब कर्मचारी वस्त्र
फाड़े हुए उसके पास खड़े रहे। ३२ तब
दाऊद के भाई शिमा के पुत्र योनादाब
ने कहा, मेरा प्रभु यह न समझे कि सब
जवान, अर्थात् राजकुमार मार डाले गए
हैं, केवल अम्नोन मारा गया है, क्योकि
जिस दिन उस ने अबशालोम की बहिन
तामार को भ्रष्ट किया, उसी दिन से
अबशालोम की आज्ञा से ऐसी ही बात
ठनी थी। ३३ इसलिये अब मेरा प्रभु
राजा अपने मन मे यह समझकर कि सब
राजकुमार मर गए उदास न हो; क्योकि
केवल अम्नोन ही मर गया है। ३४ इतने
मे अबशालोम भाग गया। और जो
जवान पहरा देता था उस ने आखे उठाकर
देखा, कि पीछे की ओर से पहाड के पास
के मार्ग से बहुत लोग चले आ रहे हैं।
३५ तब योनादाब ने राजा से कहा,
देख, राजकुमार तो आ गए हैं; जैसा
तेरे दास ने कहा था वैसा ही हुआ।
३६ वह कह ही चुका था, कि राजकुमार
पहुच गए, और चिल्ला चिल्लाकर रोने
लगे; और राजा भी अपने सब कर्मचारियो
समेत बिलख बिलख कर रोने लगा।
३७ अबशालोम तो भागकर गशूर के राजा
अम्मीहूर के पुत्र तल्मै के पास गया।
और दाऊद अपने पुत्र के लिये दिन दिन
विलाप करता रहा॥

(अबशालोम के राजद्रोह की गोष्ठी)

३८ जब अबशालोम भागकर गशूर
को गया, तब वहां तीन वर्ष तक रहा।
३९ और दाऊद के मन मे अबशालोम
के पास जाने की बडी लालसा रही;
क्योंकि अम्नोन जो मर गया था, इस
कारण उस ने उसके विषय मे शान्ति
पाई॥

१४ और सरूयाह का पुत्र योआब
ताड गया कि राजा का मन अबशा-
लोम की ओर लगा हैं। २ इसलिये योआब
ने तको नगर मे दूत भेजकर वहा से एक
बुद्धिमान स्त्री को बुलवाया, और उस से
कहा, शोक करनेवाली बन, अर्थात् शोक

का पहिरावा पहिन, और तेल न लगा,
परन्तु ऐसी स्त्री बन जो बहुत दिन से
मुए के लिये विलाप करती रही हो।
३ तब राजा के पास जाकर ऐसी ऐसी
बातें कहना। और योआब ने उसको
जो कुछ कहना था वह सिखा दिया।
४ जब वह तकोइन राजा से बातें करने
लगी, तब मुह के बल भूमि पर गिर
दण्डवत् करके कहने लगी, राजा की
दोहाई। ५ राजा ने उस से पूछा,
तुझे क्या चाहिये? उस ने कहा,
सचमुच मेरा पति मर गया, और
मैं विधवा हो गई। ६ और तेरी दासी
के दो बेटे थे, और उन दोनो ने मैदान
मे मार पीट की, और उनको छुड़ानेवाला
कोई न था, इसलिये एक ने दूसरे को
ऐसा मारा कि वह मर गया। ७ और
यह सुन सब कुल के लोग तेरी दासी के
विरुद्ध उठकर यह कहते है, कि जिस ने
अपने भाई को घात किया उसको हमें
सौप दे, कि उसके मारे हुए भाई के प्राण
के पलटे मे उसको प्राण दण्ड दे; और
वारिस को भी नाश करे। इस तरह वे
मेरे अंगारे को जो बच गया है बुझाएंगे,
और मेरे पति का नाम और सन्तान
धरती पर से मिटा डालेंगे। ८ राजा ने
स्त्री से कहा, अपने घर जा, और मैं तेरे
विषय आज्ञा दूंगा। ९ तकोइन ने राजा
से कहा, हे मेरे प्रभु, हे राजा, दोष मुझी
को और मेरे पिता के घराने ही को लगे;
और राजा अपनी गद्दी समेत निर्दोष
ठहरे। १० राजा ने कहा, जो कोई
तुझ से कुछ बोले उसको मेरे पास ला,
तब वह फिर तुझे छूने न पाएगा। ११ उस
ने कहा, राजा अपने परमेश्वर यहोवा
को स्मरण करे, कि खून का पलटा
लेनेवाला और नाश करने न पाए, और
मेरे बेटे का नाश न होने पाए। उस
ने कहा, यहोवा के जीवन की शपथ, तेरे
बेटे का एक बाल भी भूमि पर गिरने
न पाएगा। १२ स्त्री बोली, तेरी दासी
अपने प्रभु राजा से एक बात कहने पाए।
१३ उस ने कहा, कहे जा। स्त्री कहने
लगी, फिर तू ने परमेश्वर की प्रजा की
हानि के लिये ऐसी ही युक्ति क्यो की
है? राजा ने जो यह वचन कहा है,
इस से वह दोषी सा ठहरता है, क्योंकि
राजा अपने निकाले हुए को लौटा नही
लाता। १४ हम को तो मरना ही है,
और भूमि पर गिरे हुए जल के समान
ठहरेंगे, जो फिर उठाया नही जाता;
तौभी परमेश्वर प्राण नही लेता, वरन
ऐसी युक्ति करता है कि निकाला हुआ
उसके पास से निकाला हुआ न रहे।
१५ और अब मैं जो अपने प्रभु राजा से
यह बात कहने को आई हू, इसका कारण
यह है, कि लोगो ने मुझे डरा दिया था;
इसलिये तेरी दासी ने सोचा, कि मैं राजा
से बोलूगी, कदाचित राजा अपनी दासी
की विनती को पूरी करे। १६ नि.सन्देह
राजा सुनकर अवश्य अपनी दासी को
उस मनुष्य के हाथ से बचाएगा जो मुझे
और मेरे बेटे दोनो को परमेश्वर के
भाग मे से नाश करना चाहता है। १७ सो
तेरी दासी ने सोचा, कि मेरे प्रभु राजा
के वचन से शान्ति मिले; क्योंकि मेरा
प्रभु राजा परमेश्वर के किसी दूत की
नाईं भले-बुरे मे भेद कर सकता है;
इसलिये तेरा परमेश्वर यहोवा तेरे सग
रहे। १८ राजा ने उत्तर देकर उस स्त्री से
कहा, जो बात मैं तुझ से पूछता हू उसे
मुझ से न छिपा। स्त्री ने कहा, मेरा

प्रभु राजा कहे आए। १६ राजा ने
पूछा, इस बात मे क्या योआब तेरा संगी
है? स्त्री ने उत्तर देकर कहा, हे मेरे
प्रभु, हे राजा, तेरे प्राण की शपथ, जो
कुछ मेरे प्रभु राजा ने कहा है, उस से
कोई न दाहिनी ओर मुड सकता है और
न बाई। तेरे दास योआब ही ने मुझे
आज्ञा दी, और ये सब बातें उसी ने तेरी
दासी को सिखाई हैं। २० तेरे दास
योआब ने यह काम इसलिये किया कि बात
का रंग बदले। और मेरा प्रभु परमेश्वर
के एक दूत के तुल्य बुद्धिमान् है, यहा तक
कि धरती पर जो कुछ होता है उन सब
को वह जानता है। २१ तब राजा ने
योआब से कहा, सुन, मैं ने यह बात
मानी है; तू जाकर अबशालोम जवान
को लौटा ला। २२ तब योआब ने भूमि
पर मुह के बल गिर दण्डवत् कर राजा
को आशीर्वाद दिया, और योआब कहने
लगा, हे मेरे प्रभु, हे राजा, आज तेरा
दास जान गया कि मुझ पर तेरी अनुग्रह
की दृष्टि है, क्योंकि राजा ने अपने दास
की विनती सुनी है। २३ और योआब
उठकर गशूर को गया, और अबशालोम
को यरूशलेम ले आया। २४ तब राजा
ने कहा, वह अपने घर जाकर रहे, और
मेरा दर्शन न पाए। तब अबशालोम अपने
घर जा रहा, और राजा का दर्शन न
पाया ॥

२५ समस्त इस्राएल मे सुन्दरता के
कारण बहुत प्रशंसा योग्य अबशालोम के
तुल्य और कोई न था; वरन उस मे
नख से सिख तक कुछ दोष न था।
२६ और वह वर्ष के अन्त मे अपना सिर
मुंडवाता था (उसके बाल उसको भारी
जान पड़ते थे, इस कारण वह उसे मुंडाता
था), और जब जब वह उसे मुडाता
तब तब अपने सिर के बाल तौलकर
राजा के तौल के अनुसार दो सौ शेकेल
भर पाता था। २७ और अबशालोम
के तीन बेटे, और तामार नाम एक बेटी
उत्पन्न हुई थी, और वह रूपवती स्त्री थी ॥

२८ और अबशालोम राजा का दर्शन
बिना पाए यरूशलेम मे दो वर्ष रहा।
२६ तब अबशालोम ने योआब को बुलवा
भेजा कि उसे राजा के पास भेजे, परन्तु
योआब ने उसके पास आने से इनकार
किया। और उस ने उसे दूसरी बार
बुलवा भेजा, परन्तु तब भी उस ने आने
से इनकार किया। ३० तब उस ने
अपने सेवकों से कहा, सुनो, योआब का
एक खेत मेरी भूमि के निकट है, और
उस मे उसका जव खड़ा है, तुम जाकर
उस मे आग लगाओ। और अबशालोम
के सेवकों ने उस खेत मे आग लगा दी।
३१ तब योआब उठा, और अबशालोम
के घर मे उसके पास जाकर उस से पूछने
लगा, तेरे सेवकों ने मेरे खेत मे क्यों आग
लगाई है? ३२ अबशालोम ने योआब
से कहा, मैं ने तो तेरे पास यह कहला भेजा
था, कि यहा आना कि मैं तुझे राजा के
पास यह कहने को भेजूं, कि मैं गशूर से
क्यों आया? मैं अब तक वहां रहता
तो अच्छा होता। इसलिये अब राजा
मुझे दर्शन दे, और यदि मैं दोषी हूं,
तो वह मुझे मार डाले। ३३ तो योआब
ने राजा के पास जाकर उसको यह बात
सुनाई, और राजा ने अबशालोम को
बुलवाया। और वह उसके पास गया,
और उसके सम्मुख भूमि पर मुह के बल
गिरके दण्डवत् की, और राजा ने
अबशालोम को चूमा ॥

१५ इसके बाद अबशालोम ने रथ
और घोड़े, और अपने आगे आगे
दौड़नेवाले पचास मनुष्य रख लिए।
२ और अबशालोम सवेरे उठकर फाटक
के मार्ग के पास खड़ा हुआ करता था,
और जब जब कोई मुद्दई राजा के पास
न्याय के लिये आता, तब तब अबशालोम
उसको पुकारके पूछता था, तू किस नगर
से आता है? ३ और वह कहता था, कि
तेरा दास इस्राएल के फुलाने गोत्र का
है। तब अबशालोम उस से कहता था,
कि सुन, तेरा पक्ष तो ठीक और न्याय का
है; परन्तु राजा की ओर से तेरी सुननेवाला
कोई नहीं है। ४ फिर अबशालोम यह
भी कहा करता था, कि भला होता कि
मैं इस देश में न्यायी ठहराया जाता!
कि जितने मुकद्दमावाले होते वे सब मेरे
ही पास आते, और मैं उनका न्याय
चुकाता। ५ फिर जब कोई उसे दण्डवत्
करने को निकट आता, तब वह हाथ
बढ़ाकर उसको पकड़के चूम लेता था।
६ और जितने इस्राएली राजा के पास
अपना मुकद्दमा तै करने को आते उन
सभों से अबशालोम ऐसा ही व्यवहार
किया करता था, इस प्रकार अबशालोम
ने इस्राएली मनुष्यों के मन को हर लिया॥
७ चार * वर्ष के बीतने पर अबशालोम
ने राजा से कहा, मुझे हेब्रोन जाकर
अपनी उस मन्नत को पूरी करने दे, जो
मैं ने यहोवा की मानी है। ८ तेरा दास
तो जब आराम के गशूर में रहता था,
तब यह कहकर यहोवा की मन्नत मानी,
कि यदि यहोवा मुझे सचमुच यरूशलेम
को लौटा ले जाए, तो मैं यहोवा की
उपासना करूंगा। ९ राजा ने उस से
कहा, कुशल क्षेम से जा। और वह चलकर
हेब्रोन को गया। १० तब अबशालोम
ने इस्राएल के समस्त गोत्रों में यह कहने
के लिये भेदिए भेजे, कि जब नरसिंगे
का शब्द तुम को सुन पड़े, तब कहना,
कि अबशालोम हेब्रोन में राजा हुआ!
११ और अबशालोम के संग दो सौ नेवत-
हारी यरूशलेम से गए, वे सीधे मन से
उसका भेद बिना जाने गए। १२ फिर जब
अबशालोम का यज्ञ हुआ, तब उस ने
गीलोवासी अहीतोपेल को, जो दाऊद का
मंत्री था, बुलवा भेजा कि वह अपने
नगर गीलो से आए। और राजद्रोह की
गोष्ठी ने बल पकड़ा, क्योंकि अबशालोम
के पक्ष के लोग बराबर बढ़ते गए॥

(दाऊद का भागना)

१३ तब किसी ने दाऊद के पास जाकर
यह समाचार दिया, कि इस्राएली मनुष्यों
के मन अबशालोम की ओर हो गए हैं।
१४ तब दाऊद ने अपने सब कर्मचारियों
से जो यरूशलेम में उसके संग थे कहा,
आओ, हम भाग चलें, नहीं तो हम में
से कोई भी अबशालोम से न बचेगा;
इसलिये फुर्ती करते चले चलो, ऐसा
न हो कि वह फुर्ती करके हमें आ घेरे,
और हमारी हानि करे, और इस नगर
को तलवार से मार ले। १५ राजा के
कर्मचारियों ने उस से कहा, जैसा हमारे
प्रभु राजा को अच्छा जान पड़े, वैसा
ही करने के लिये तेरे दास तैयार हैं।
१६ तब राजा निकल गया, और उसके
पीछे उसका समस्त घराना निकला। और
राजा दस रखेलियों को भवन की चौकसी
करने के लिये छोड़ गया। १७ और

* वा चालीस

राजा निकल गया, और उसके पीछे *
सब लोग निकले, और वे बेतमेर्हक †
मे ठहर गए। १८ और उसके सब
कर्मचारी उसके पास से होकर आगे गए,
और सब करेती, और सब पलेती, और
सब गती, अर्थात् जो छ सौ पुरुष गत
से उसके पीछे हो लिए थे वे सब राजा
के साम्हने से होकर आगे चले। १९ तब
राजा ने गती इत्तै से पूछा, हमारे सग
तू क्यो चलता है? लौटकर राजा के
पास रह, क्योकि तू परदेशी और अपने
देश से दूर है, इसलिये अपने स्थान को
लौट जा। २० तू तो कल ही आया है,
क्या मै आज तुझे अपने साथ मारा मारा
फिराऊ? मै तो जहा जा सकूगा वहा
जाऊगा। तू लौट जा, और अपने भाइयो
को भी लौटा दे, ईश्वर की करुणा और
सच्चाई तेरे सग रहे। २१ इत्तै ने राजा
को उत्तर देकर कहा, यहोवा के जीवन
की शपथ, और मेरे प्रभु राजा के
जीवन की शपथ, जिस किसी स्थान मे
मेरा प्रभु राजा रहेगा, चाहे मरने के लिये
हो चाहे जीवित रहने के लिये, उसी
स्थान मे तेरा दास भी रहेगा। २२ तब
दाऊद ने इत्तै से कहा, पार चल। सो
गती इत्तै अपने समस्त जनो और अपने
साथ के सब बाल-बच्चो समेत पार हो
गया। २३ सब रहनेवाले ‡ चिल्ला
चिल्लाकर रोए, और सब लोग पार
हुए, और राजा भी किद्रोन नाम नाले
के पार हुआ, और सब लोग नाले के पार
जगल के मार्ग की ओर पार होकर चल

* मूल में—उसके पावों पर।
† अर्थात् दूराश्रम।
‡ मूल में—सारा देश।

पड़े। २४ तब क्या देखने मे आया, कि
सादोक भी और उसके सग सब लेवीय
परमेश्वर की वाचा का सन्दूक उठाए हुए
है, और उन्हो ने परमेश्वर के सन्दूक को
धर दिया, तब एब्यातार चढ़ा, और जब
तक सब लोग नगर मे न निकले तब तक
वही रहा। २५ तब राजा ने सादोक से
कहा, परमेश्वर के सन्दूक को नगर मे
लौटा ले जा। यदि यहोवा के अनुग्रह
की दृष्टि मुझ पर हो, तो वह मुझे लौटाकर
उसको और अपने वासस्थान को भी
दिखाएगा, २६ परन्तु यदि वह मुझ से
ऐसा कहे, कि मै तुझ से प्रसन्न नही,
तौभी मै हाजिर हू, जैसा उसको भाए
वैसा ही वह मेरे साथ बर्त्ताव करे।
२७ फिर राजा ने सादोक याजक से
कहा, क्या तू दर्शी नही है? सो कुशल क्षेम
से नगर मे लौट जा, और तेरा पुत्र अहीमास,
और एब्यातार का पुत्र योनातन, दोनो
तुम्हारे सग लौटे। २८ सुनो, मै जङ्गल
के घाट के पास तब तक ठहरा रहूगा,
जब तक तुम लोगो से मुझे हाल का
समाचार न मिले। २९ तब सादोक और
एब्यातार ने परमेश्वर के सन्दूक को
यरूशलेम मे लौटा दिया, और आप
वही रहे॥

३० तब दाऊद जलपाइयो के पहाड
की चढाई पर सिर ढापे, नगे पाव, रोता
हुआ चढने लगा, और जितने लोग उसके
सग थे वे भी सिर ढापे रोते हुए चढ
गए। ३१ तब दाऊद को यह समाचार
मिला, कि अबशालोम के सगी राजद्रोहियो
के साथ अहीतोपेल है। दाऊद ने कहा,
हे यहोवा, अहीतोपेल की सम्मति को
मूर्खता बना दे। ३२ जब दाऊद चोटी
तक पहुचा, जहा परमेश्वर को दण्डवत्

किया करते थे, तब एरेकी हूशै अंगरखा
फाड़े, सिर पर मिट्टी डाले हुए उस से
मिलने को आया। ३३ दाऊद ने उस
से कहा, यदि तू मेरे संग आगे जाए, तब
तो मेरे लिये भार ठहरेगा। ३४ परन्तु
यदि तू नगर को लौटकर अबशालोम से
कहने लगे, हे राजा, मैं तेरा कर्मचारी
हूंगा; जैसा मैं बहुत दिन तेरे पिता का
कर्मचारी रहा, वैसा ही अब तेरा रहूंगा,
तो तू मेरे हित के लिये अहीतोपेल की
सम्मति को निष्फल कर सकेगा। ३५ और
क्या वहां तेरे संग सादोक और एब्यातार
याजक न रहेंगे? इसलिये राजभवन में
से जो हाल तुझे सुन पड़े, उसे सादोक और
एब्यातार याजकों को बताया करना।
३६ उनके साथ तो उनके दो पुत्र,
अर्थात् सादोक का पुत्र अहीमास, और
एब्यातार का पुत्र योनातन, वहां रहेंगे,
तो जो समाचार तुम लोगों को मिले उसे
मेरे पास उन्हीं के हाथ भेजा करना।
३७ और दाऊद का मित्र, हूशै, नगर को
गया, और अबशालोम भी यरूशलेम में
पहुंच गया॥

१६ दाऊद चोटी पर से थोड़ी दूर बढ़
गया था, कि मपीबोशेत का कर्म-
चारी सीबा एक जोड़ी जीन बान्धे हुए
गदहों पर दो सौ रोटी, किशमिश की एक
सौ टिकिया, धूपकाल के फल की एक सौ
टिकिया, और कुप्पी भर दाखमधु, लादे
हुए उस से आ मिला। २ राजा ने
सीबा से पूछा, इन से तेरा क्या प्रयोजन
है? सीबा ने कहा, गदहे तो राजा के
घराने की सवारी के लिये हैं, और रोटी
और धूपकाल के फल जवानों के खाने
के लिये हैं, और दाखमधु इसलिये है कि
जो कोई जंगल में थक जाए वह उसे
पीए। ३ राजा ने पूछा, फिर तेरे स्वामी
का बेटा कहां है? सीबा ने राजा से
कहा, वह तो यह कहकर यरूशलेम में
रह गया, कि अब इस्राएल का घराना
मुझे मेरे पिता का राज्य फेर देगा।
४ राजा ने सीबा से कहा, जो कुछ
मपीबोशेत का था वह सब तुझे मिल
गया। सीबा ने कहा, प्रणाम; हे मेरे
प्रभु, हे राजा, मुझ पर तेरे अनुग्रह की
दृष्टि बनी रहे॥

५ जब दाऊद राजा बहूरीम तक
पहुंचा, तब शाऊल का एक कुटुम्बी वहां
से निकला, वह गेरा का पुत्र शिमी नाम
का था; और वह कोसता हुआ चला
आया। ६ और दाऊद पर, और दाऊद
राजा के सब कर्मचारियों पर पत्थर फेंकने
लगा, और शूरवीरों समेत सब लोग
उसकी दाहिनी बाईं दोनों ओर थे।
७ और शिमी कोसता हुआ यों बकता
गया, कि दूर हो खूनी, दूर हो ओछे,
निकल जा, निकल जा! ८ यहोवा ने
तुझ से शाऊल के घराने के खून का पूरा
पलटा लिया है, जिसके स्थान पर तू
राजा बना है, यहोवा ने राज्य को तेरे
पुत्र अबशालोम के हाथ कर दिया है।
और इसलिये कि तू खूनी है, तू अपनी
बुराई में आप फंस गया। ९ तब सरूयाह
के पुत्र अबीशै ने राजा से कहा, यह मरा
हुआ कुत्ता मेरे प्रभु राजा को क्यों शाप
देने पाए? मुझे उधर जाकर उसका
सिर काटने दे। १० राजा ने कहा,
सरूयाह के बेटो, मुझे तुम से क्या काम?
वह जो कोसता है, और यहोवा ने जो
उस से कहा है, कि दाऊद को शाप दे,
तो उस से कौन पूछ सकता, कि तू ने

ऐसा क्यों किया ? ११ फिर दाऊद ने
अबीशै और अपने सब कर्मचारियों से
कहा, जब मेरा निज पुत्र भी मेरे प्राण
का खोजी है, तो यह बिन्यामीनी अब
ऐसा क्यों न करे ? उसको रहने दो,
और शाप देने दो, क्योंकि यहोवा ने
उस से कहा है। १२ कदाचित् यहोवा
इस उपद्रव पर, जो मुझ पर हो रहा
है, दृष्टि करके आज के शाप की सन्ती
मुझे भला बदला दे। १३ तब दाऊद
अपने जनों समेत अपना मार्ग चला गया,
और शिमी उसके साम्हने के पहाड़ की
अलंग पर से शाप देता, और उस पर
पत्थर और धूलि फेंकता हुआ चला गया।
१४ निदान राजा अपने संग के सब लोगों
समेत अपने ठिकाने पर थका हुआ पहुंचा,
और वहां विश्राम किया ॥

१५ अबशालोम सब इस्राएली लोगों
समेत यरूशलेम को आया, और उसके
संग अहीतोपेल भी आया। १६ जब दाऊद
का मित्र एरेकी हूशै अबशालोम के पास
पहुंचा, तब हूशै ने अबशालोम से कहा,
राजा चिरंजीव रहे ! राजा चिरंजीव
रहे ! १७ अबशालोम ने उस से कहा,
क्या यह तेरी प्रीति है जो तू अपने मित्र
से रखता है ? तू अपने मित्र के संग
क्यों नहीं गया ? १८ हूशै ने अबशालोम
से कहा, ऐसा नहीं, जिसको यहोवा और
वे लोग, क्या वरन सब इस्राएली लोग
चाहें, उसी का मैं हूं, और उसी के संग
मैं रहूंगा। १९ और फिर मैं किसकी
सेवा करूं ? क्या उसके पुत्र के साम्हने
रहकर सेवा न करूं ? जैसा मैं तेरे पिता
के साम्हने रहकर सेवा करता था, वैसा
ही तेरे साम्हने रहकर सेवा करूंगा।
२० तब अबशालोम ने अहीतोपेल से कहा,
तुम लोग अपनी सम्मति दो, कि क्या
करना चाहिये ? २१ अहीतोपेल ने
अबशालोम से कहा, जिन रखेलियों को
तेरा पिता भवन की चौकसी करने को
छोड़ गया, उनके पास तू जा, और जब
सब इस्राएली यह सुनेंगे, कि अबशालोम
का पिता उस से घिन करता है, तब तेरे
सब संगी हियाव बान्धेंगे। २२ सो उसके
लिये भवन की छत के ऊपर एक तम्बू
खड़ा किया गया, और अबशालोम समस्त
इस्राएल के देखते अपने पिता की रखेलियों
के पास गया। २३ उन दिनों जो सम्मति
अहीतोपेल देता था, वह ऐसी होती थी
कि मानो कोई परमेश्वर का वचन पूछ
लेता हो, अहीतोपेल चाहे दाऊद को चाहे
अबशालोम को, जो जो सम्मति देता वह
ऐसी ही होती थी ॥

१७ फिर अहीतोपेल ने अबशालोम
से कहा, मुझे बारह हजार पुरुष
छांटने दे, और मैं उठकर आज ही रात को
दाऊद का पीछा करूंगा। २ और जब
वह थकित और निर्बल होगा, तब मैं
उसे पकड़ूंगा, और डराऊंगा, और जितने
लोग उसके साथ हैं सब भागेंगे। और
मैं राजा ही को मारूंगा, ३ और मैं
सब लोगों को तेरे पास लौटा लाऊंगा,
जिस मनुष्य का तू खोजी है उसके मिलने
से समस्त प्रजा का मिलना हो जाएगा,
और समस्त प्रजा कुशल क्षेम से रहेगी।
४ यह बात अबशालोम और सब इस्राएली
पुरनियों को उचित मालूम पड़ी ॥

५ फिर अबशालोम ने कहा, एरेकी
हूशै को भी बुला ला, और जो वह कहेगा
हम उसे भी सुनें। ६ जब हूशै अबशालोम
के पास आया, तब अबशालोम ने उस से

कहा, अहीतोपेल ने तो इस प्रकार की
बात कही है; क्या हम उसकी बात माने
कि नही ? यदि नही, तो तू कह दे।
हूशै ने अबशालोम से कहा, जो सम्मति
अहीतोपेल ने इस बार दी वह अच्छी
नही। ८ फिर हूशै ने कहा, तू तो अपने
पिता और उसके जनो को जानता है
कि वे शूरवीर हैं, और बच्चा छीनी हुई
रीछनी के समान क्रोधित होंगे। और
तेरा पिता योद्धा है, और और लोगो
के साथ रात नही बिताता। ९ इस समय
तो वह किसी गढहे, वा किसी दूसरे स्थान
मे छिपा होगा। जब इन मे से पहिले
पहिले कोई कोई मारे जाए, तब इसके सब
सुननेवाले कहने लगेंगे, कि अबशालोम के
पक्षवाले हार गए। १० तब वीर का हृदय,
जो सिह का सा होता है, उसका भी हियाव
छूट जाएगा, समस्त इस्राएल तो जानता
है कि तेरा पिता वीर है, और उसके सगी
बडे योद्धा है। ११ इसलिये मेरी सम्मति
यह है कि दान से लेकर बेर्शेबा तक रहनेवाले
समस्त इस्राएली तेरे पास समुद्रतीर की
बालू के किनको के समान इकट्ठे किए
जाए, और तू आप ही * युद्ध को जाए।
१२ और जब हम उसको किसी न किसी
स्थान मे जहा वह मिले जा पकडेंगे, तब
जैसे ओस भूमि पर गिरती है वैसे ही हम
उस पर टूट पडेंगे, तब न तो वह बचेगा,
और न उसके सगियो मे से कोई बचेगा।
१३ और यदि वह किसी नगर मे घुसा
हो, तो सब इस्राएली उस नगर के पास
रस्सिया ले आएंगे, और हम उसे नाले
मे खीचेंगे, यहा तक कि उसका एक छोटा
सा पत्थर भी न रह जाएगा। १४ तब
अबशालोम और सब इस्राएली पुरुषो ने
कहा, एरेकी हूशै की सम्मति अहीतोपेल
की सम्मति से उत्तम है। यहोवा ने तो
अहीतोपेल की अच्छी सम्मति को निष्फल
करने के लिये ठाना था, कि यह अबशालोम
ही पर विपत्ति डाले॥

१५ तब हूशै ने सादोक और एब्यातार
याजको से कहा, अहीतोपेल ने तो
अबशालोम और इस्राएली पुरनियो को
इस इस प्रकार की सम्मति दी, और
मैं ने इस इस प्रकार की सम्मति दी है।
१६ इसलिये अब फुर्ती कर दाऊद के
पास कहला भेजो, कि आज रात जगली
घाट के पास न ठहरना, अवश्य पार ही
हो जाना, ऐसा न हो कि राजा और
जितने लोग उसके सग हो, सब नाश
हो जाए। १७ योनातन और अहीमास
एनरोगेल के पास ठहरे रहे; और एक
लौडी जाकर उन्हे सन्देशा दे आती थी,
और वे जाकर राजा दाऊद को सन्देशा
देते थे, क्योकि वे किसी के देखते नगर
मे नही जा सकते थे। १८ एक छोकरे
ने तो उन्हे देखकर अबशालोम को बताया;
परन्तु वे दोनो फुर्ती से चले गए, और
एक बहूरीमवासी मनुष्य के घर पहुचकर
जिसके आगन मे कुआ था उस मे उतर
गए। १९ तब उसकी स्त्री ने कपडा
लेकर कुए के मुह पर बिछाया, और
उसके ऊपर दला हुआ अन्न फैला दिया;
इसलिये कुछ मालूम न पडा। २० तब
अबशालोम के सेवक उस घर मे उस
स्त्री के पास जाकर कहने लगे, अहीमास
और योनातन कहा है ? स्त्री ने उन से
कहा, वे तो उस छोटी नदी के पार
गए। तब उन्हो ने उन्हे ढूढा, और न
पाकर यरूशलेम को लौटे। २१ जब वे

* मूल में—तेरा मुख।

चले गए, तब ये कुंए में से निकले, और
जाकर दाऊद राजा को समाचार दिया,
और दाऊद से कहा, तुम लोग चलो, फुर्ती
करके नदी के पार हो जाओ; क्योंकि
अहीतोपेल ने तुम्हारी हानि की ऐसी ऐसी
सम्मति दी है। २२ तब दाऊद अपने
सब संगियों समेत उठकर यरदन पार हो
गया; और पह फटने तक उन में से
एक भी न रह गया जो यरदन के पार
न हो गया हो। २३ जब अहीतोपेल ने
देखा कि मेरी सम्मति के अनुसार काम
नहीं हुआ, तब उस ने अपने गदहे पर
काठी कसी, और अपने नगर में जाकर
अपने घर में गया। और अपने घराने
के विषय जो जो आज्ञा देनी थी वह देकर
अपने को फांसी लगा ली, और वह
मर गया, और उसके पिता के कब्रिस्तान
में उसे मिट्टी दे दी गई॥
२४ दाऊद तो महनैम में पहुंचा।
और अबशालोम सब इस्राएली पुरुषों
समेत यरदन के पार गया। २५ और
अबशालोम ने अमासा को योआब के
स्थान पर प्रधान सेनापति ठहराया।
यह अमासा एक पुरुष का पुत्र था जिसका
नाम इस्राएली यित्रो था, और वह
योआब की माता, सरूयाह की बहिन,
अबीगल नाम नाहाश की बेटी के संग
सोया था। २६ और इस्राएलियों ने और
अबशालोम ने गिलाद देश में छावनी
डाली॥
२७ जब दाऊद महनैम में आया, तब
अम्मोनियों के रब्बा के निवासी नाहाश
का पुत्र शोबी, और लोदबरवासी अम्मीएल
का पुत्र माकीर, और रोगलीमवासी
गिलादी बर्जिल्लै, २८ चारपाइयां, तसले
मिट्टी के बर्तन, गेहूं, जव, मैदा, लोबिया,
मसूर, चबेना, २९ मधु, मक्खन, भेड़-
बकरियां, और गाय के दही का पनीर,
दाऊद और उसके संगियों के खाने को
यह सोचकर ले आए, कि जंगल में वे
लोग भूखे प्यासे और थके मांदे होंगे॥

१८ तब दाऊद ने अपने संग के लोगों
की गिनती ली, और उन पर सहस्त्र-
पति और शतपति ठहराए। २ फिर दाऊद
ने लोगों की एक तिहाई तो योआब के,
और एक तिहाई सरूयाह के पुत्र योआब
के भाई अबीशै के, और एक तिहाई गती
इत्तै के, अधिकार में करके युद्ध में भेज
दिया। और राजा ने लोगों से कहा,
मैं भी अवश्य तुम्हारे साथ चलूंगा।
३ लोगों ने कहा, तू जाने न पाएगा।
क्योंकि चाहे हम भाग जाएं, तौभी वे
हमारी चिन्ता न करेंगे, वरन चाहे हम
में से आधे मारे भी जाएं, तौभी वे हमारी
चिन्ता न करेंगे। क्योंकि हमारे सरीखे
दस हजार पुरुष हैं; इसलिये अच्छा यह
है कि तू नगर में से हमारी सहायता
करने को तैयार रहे। ४ राजा ने उन
से कहा, जो कुछ तुम्हें भाए वही मैं
करूंगा। और राजा फाटक की एक ओर
खड़ा रहा, और सब लोग सौ सौ, और
हजार हजार, करके निकलने लगे।
५ और राजा ने योआब, अबीशै, और
इत्तै को आज्ञा दी, कि मेरे निमित्त उस
जवान, अर्थात् अबशालोम से कोमलता
करना। यह आज्ञा राजा ने अबशालोम
के विषय सब प्रधानों को सब लोगों के
सुनते दी। ६ सो लोग इस्राएल का
साम्हना करने को मैदान में निकले; और
एप्रैम नाम वन में युद्ध हुआ। ७ वहां
इस्राएली लोग दाऊद के जनों से हार

गए, और उस दिन ऐसा बड़ा संहार
हुआ कि बीस हज़ार खेत आए। ८ और
युद्ध उस समस्त देश मे फैल गया; और
उस दिन जितने लोग तलवार से मारे
गए, उन से भी अधिक वन के कारण
मर गए। ९ सयोग से अबशालोम और
दाऊद के जनो की भेट हो गई। अबशालोम
तो एक खच्चर पर चढा हुआ जा रहा
था, कि खच्चर एक बडे बाज वृक्ष की
घनी डालियो के नीचे से गया, और उसका
सिर उस बाज वृक्ष मे अटक गया, और
वह अधर मे लटका रह गया, और उसका
खच्चर निकल गया। १० इसको देखकर
किसी मनुष्य ने योआब को बताया,
कि मैं ने अबशालोम को बाज वृक्ष मे
टगा हुआ देखा। ११ योआब ने
बतानेवाले से कहा, तू ने यह देखा!
फिर क्यो उसे वही मारके भूमि पर न
गिरा दिया? तो मैं तुझे दस टुकड़े चांदी
और एक कटिबन्द देता। १२ उस मनुष्य
ने योआब से कहा, चाहे मेरे हाथ मे
हज़ार टुकड़े चांदी तौलकर दिए जाएं,
तौभी राजकुमार के विरुद्ध हाथ न
बढ़ाऊंगा, क्योकि हम लोगो के सुनते
राजा ने तुझे और अबीशै और इत्तै को
यह आज्ञा दी, कि तुम मे से कोई क्यो
न हो उस जवान अर्थात् अबशालोम को
न छूए। १३ यदि मैं धोखा देकर उसका
प्राण लेता, तो तू आप मेरा विरोधी
हो जाता, क्योंकि राजा से कोई बात
छिपी नही रहती। १४ योआब ने कहा,
मैं तेरे सग योही ठहरा नहीं रह सकता!
सो उस ने तीन लकड़ी हाथ में लेकर
अबशालोम के हृदय में, जो बांज वृक्ष में
जीवति लटका था, छेद डाला। १५ तब
योआब के दस हथियार ढोनेवाले जवानों
ने अबशालोम को घेरके ऐसा मारा कि
वह मर गया। १६ फिर योआब ने
नरसिगा फूका, और लोग इस्राएल का
पीछा करने से लौटे; क्योकि योआब
प्रजा को बचाना चाहता था। १७ तब
लोगो ने अबशालोम को उतारके उस बन
के एक बड़े गड़हे मे डाल दिया, और
उस पर पत्थरो का एक बहुत बड़ा ढेर
लगा दिया; और सब इस्राएली अपने
अपने डेरे को भाग गए। १८ अपने
जीते जी अबशालोम ने यह सोचकर
कि मेरे नाम का स्मरण करानेवाला
कोई पुत्र मेरे नही है, अपने लिये वह लाठ
खडी कराई थी जो राजा की तराई में
है, और लाठ का अपना ही नाम रखा,
जो आज के दिन तक अबशालोम की
लाठ कहलाती है॥

१९ और सादोक के पुत्र अहीमास ने
कहा, मुझे दौड़कर राजा को यह समाचार
देने दे, कि यहोवा ने न्याय करके तुझे
तेरे शत्रुओं के हाथ से बचाया है।
२० योआब ने उस से कहा, तू आज
के दिन समाचार न दे; दूसरे दिन समाचार
देने पाएगा, परन्तु आज समाचार न दे,
इसलिये कि राजकुमार मर गया है।
२१ तब योआब ने एक कूशी से कहा
जो कुछ तू ने देखा है वह जाकर राजा
को बता दे। तो वह कूशी योआब को
दण्डवत् करके दौड़ गया। २२ फिर
सादोक के पुत्र अहीमास ने दूसरी बार
योआब से कहा, जो हो सो हो, परन्तु
मुझे भी कूशी के पीछे दौड जाने दे।
योआब ने कहा, हे मेरे बेटे, तेरे समाचार
का कुछ बदला न मिलेगा, फिर तू क्यों
दौड़ जाना चाहता है? २३ उस ने यह
कहा, जो हो सो हो, परन्तु मुझे दौड़

जाने दे। उसने उस से कहा, दौड। तब अहीमास दौड़ा, और तराई में होकर कूशी के आगे बढ गया ॥

२४ दाऊद तो दो फाटकों के बीच बैठा था, कि पहरुआ जो फाटक की छत से होकर शहरपनाह पर चढ गया था, उस ने आंखें उठाकर क्या देखा, कि एक मनुष्य अकेला दौडा आता है। २५ जब पहरुए ने पुकारके राजा को यह बता दिया, तब राजा ने कहा, यदि अकेला आता हो, तो सन्देशा लाता होगा। वह दौडते दौडते निकल आया। २६ फिर पहरुए ने एक और मनुष्य को दौड़ते हुए देख फाटक के रखवाले को पुकारके कहा, सुन, एक और मनुष्य अकेला दौडा आता है। राजा ने कहा, वह भी सन्देशा लाता होगा। २७ पहरुए ने कहा, मुझे तो ऐसा देख पडता है कि पहले का दौड़ना सादोक के पुत्र अहीमास का सा है। राजा ने कहा, वह तो भला मनुष्य है, तो भला सन्देशा लाता होगा। २८ तब अहीमास ने पुकारके राजा से कहा, कल्याण। फिर उस ने भूमि पर मुह के बल गिर राजा को दण्डवत् करके कहा, तेरा परमेश्वर यहोवा धन्य है, जिस ने मेरे प्रभु राजा के विरुद्ध हाथ उठानेवाले मनुष्यों को तेरे वश मे कर दिया है। २९ राजा ने पूछा, क्या उस जवान अबशालोम का कल्याण है? अहीमास ने कहा, जब योआब ने राजा के कर्मचारी को और तेरे दास को भेज दिया, तब मुझे बडी भीड देख पडी, परन्तु मालूम न हुआ कि क्या हुआ था। ३० राजा ने कहा, हटकर यही खडा रह। और वह हटकर खडा रहा। ३१ तब कूशी भी आ गया, और कूशी कहने लगा, मेरे प्रभु राजा के लिये समाचार है। यहोवा ने आज न्याय करके तुझे उन सभो के हाथ से बचाया है जो तेरे विरुद्ध उठे थे। ३२ राजा ने कूशी से पूछा, क्या वह जवान अर्थात् अबशालोम कल्याण से है? कूशी ने कहा, मेरे प्रभु राजा के शत्रु, और जितने तेरी हानि के लिये उठे है, उनकी दशा उस जवान की सी हो। ३३ तब राजा बहुत घबराया, और फाटक के ऊपर की अटारी पर रोता हुआ चढने लगा; और चलते चलते यो कहता गया, कि हाय मेरे बेटे अबशालोम! मेरे बेटे, हाय! मेरे बेटे अबशालोम! भला होता कि मै आप तेरी सन्ती मरता, हाय! अबशालोम! मेरे बेटे, मेरे बेटे!!

(दाऊद का यरूशलेम को लौटना)

१९ तब योआब को यह समाचार मिला, कि राजा अबशालोम के लिये रो रहा है और विलाप कर रहा है। २ इसलिये उस दिन का विजय सब लोगो की समझ मे विलाप ही का कारण बन गया; क्योंकि लोगो ने उस दिन सुना, कि राजा अपने बेटे के लिये खेदित है। ३ और उस दिन लोग ऐसा मुह चुराकर नगर मे घुसे, जैसा लोग युद्ध से भाग आने से लज्जित होकर मुह चुराते है। ४ और राजा मुह ढापे हुए चिल्ला चिल्लाकर पुकारता रहा, कि हाय मेरे बेटे अबशालोम! हाय अबशालोम, मेरे बेटे, मेरे बेटे! ५ तब योआब घर मे राजा के पास जाकर कहने लगा, तेरे कर्मचारियो ने आज के दिन तेरा, और तेरे बेटे-बेटियो का और तेरी पत्नियो और रखेलियो का प्राण तो बचाया है, परन्तु तू ने आज के दिन उन सभो का मुह काला किया है;

६ इसलिये कि तू अपने बैरियो से प्रेम
और अपने प्रेमियो से बैर रखता है।
तू ने आज यह प्रगट किया कि तुझे हाकिमो
और कर्मचारियो की कुछ चिन्ता नही;
वरन मै ने आज जान लिया, कि यदि
हम सब आज मारे जाते और अबशालोम
जीवित रहता, तो तू बहुत प्रसन्न होता।
७ इसलिये अब उठकर बाहर जा, और
अपने कर्मचारियो को शान्ति दे, नही
तो मै यहोवा की शपथ खाकर कहता हू,
कि यदि तू बाहर न जाएगा, तो आज रात
को एक मनुष्य भी तेरे सग न रहेगा;
और तेरे बचपन से लेकर अब तक जितनी
विपत्तिया तुझ पर पडी है उन सब से
यह विपत्ति बडी होगी। ८ तब राजा
उठकर फाटक मे जा बैठा। और जब
सब लोगो को यह बताया गया, कि राजा
फाटक मे बैठा है; तब सब लोग राजा के
साम्हने आए॥

और इस्राएली अपने अपने डेरे को
भाग गए थे। ९ और इस्राएल के सब
गोत्रो मे सब लोग आपस मे यह कहकर
झगडते थे, कि राजा ने हमे हमारे शत्रुओ
के हाथ मे बचाया था, और पलिश्तियो
के हाथ से उसी ने हमे छुडाया; परन्तु
अब वह अबशालोम के डर के मारे देश
छोड़कर भाग गया। १० और अबशालोम
जिसको हम ने अपना राजा होने को
अभिषेक किया था, वह युद्ध मे मर गया
है। तो अब तुम क्यों चुप रहते? और
राजा को लौटा ले आने की चर्चा क्यो
नही करते?

११ तब राजा दाऊद ने सादोक और
एब्यातार याजको के पास कहला भेजा,
कि यहूदी पुरनियों से कहो, कि तुम लोग
राजा को भवन पहुंचाने के लिये सब से
पीछे क्यो होते हो जब कि समस्त इस्राएल
की बातचीत राजा के सुनने मे आई है,
कि उसको भवन मे पहुचाए? १२ तुम
लोग तो मेरे भाई, वरन मेरी ही हड्डी
और मास हो, तो तुम राजा को लौटाने
मे सब के पीछे क्यो होते हो? १३ फिर
अमासा से यह कहो, कि क्या तू मेरी
हड्डी और मास नही है? और यदि तू
योआब के स्थान पर सदा के लिये सेनापति
न ठहरे, तो परमेश्वर मुझ से वैसा ही
वरन उस से भी अधिक करे। १४ इस
प्रकार उस ने सब यहूदी पुरुषो के मन
ऐसे अपनी ओर खींच लिया कि मानों
एक ही पुरुष था, और उन्हो ने राजा
के पास कहला भेजा, कि तू अपने सब
कर्मचारियो को सग लेकर लौट आ।
१५ तब राजा लौटकर यरदन तक आ
गया; और यहूदी लोग गिलगाल तक
गए कि उस से मिलकर उसे यरदन
पार ले आए॥

१६ यहूदियों के सग गेरा का पुत्र
बिन्यामीनी शिमी भी जो बहूरीमी था
फुर्ती करके राजा दाऊद से भेंट करने
को गया; १७ उसके सग हज़ार बिन्या-
मीनी पुरुष थे। और शाऊल के घराने का
कर्मचारी सीबा अपने पन्द्रह पुत्रों और बीस
दासों समेत था, और वे राजा के साम्हने
यरदन के पार पांव पैदल उतर गए।
१८ और एक बेड़ा राजा के परिवार को
पार ले आने, और जिस काम में वह उसे
लगाने चाहे उसी में लगने के लिये पार
गया। और जब राजा यरदन पार जाने
पर था, तब गेरा का पुत्र शिमी उसके
पावों पर गिरके, १९ राजा से कहने
लगा, मेरा प्रभु मेरे दोष का लेखा न
करे, और जिस दिन मेरा प्रभु राजा

यरूशलेम को छोड़ आया, उस दिन तेरे
दास ने जो कुटिल काम किया, उसे ऐसा
स्मरण न कर कि राजा उसे अपने ध्यान
में रखे। २० क्योंकि तेरा दास जानता
है कि मैं ने पाप किया, देख, आज अपने
प्रभु राजा से भेंट करने के लिये यूसुफ के
समस्त घराने में से मैं ही पहिला आया
हूं। २१ तब सरूयाह के पुत्र अबीशै ने
कहा, शिमी ने जो यहोवा के अभिषिक्त
को शाप दिया था, इस कारण क्या
उसको वध करना न चाहिये? २२ दाऊद
ने कहा, हे सरूयाह के बेटो, मुझे तुम
से क्या काम, कि तुम आज मेरे विरोधी
ठहरे हो? आज क्या इस्राएल में किसी
को प्राण दण्ड मिलेगा? क्या मैं नहीं
जानता कि आज मैं इस्राएल का राजा
हुआ हूं? २३ फिर राजा ने शिमी
से कहा, तुझे प्राण दण्ड न मिलेगा।
और राजा ने उस से शपथ भी
खाई॥

२४ तब शाऊल का पोता मपीबोशेत
राजा से भेंट करने को आया, उस ने
राजा के चले जाने के दिन से उसके
कुशल क्षेम से फिर आने के दिन तक न
अपने पांवों के नाखून काटे, और न अपनी
दाढ़ी बनवाई, और न अपने कपड़े धुलवाए
थे। २५ तो जब यरूशलेमी राजा से मिलने
को गए, तब राजा ने उस से पूछा, हे
मपीबोशेत, तू मेरे संग क्यों नहीं गया
था? २६ उस ने कहा, हे मेरे प्रभु,
हे राजा, मेरे कर्मचारी ने मुझे धोखा
दिया था, तेरा दास जो पंगु है, इसलिये
तेरे दास ने सोचा, कि मैं गदहे पर काठी
कसवाकर उस पर चढ़ राजा के साथ
चला जाऊंगा। २७ और मेरे कर्मचारी
ने मेरे प्रभु राजा के साम्हने मेरी चुगली
खाई है। परन्तु मेरा प्रभु राजा परमेश्वर
के दूत के समान है, और जो कुछ तुझे
भाए वही कर। २८ मेरे पिता का समस्त
घराना तेरी ओर से प्राण दण्ड के योग्य
था, परन्तु तू ने अपने दास को अपनी
मेज पर खानेवालों में गिना है। मुझे
क्या हक है कि मैं राजा की ओर दोहाई
दूं? २६ राजा ने उस से कहा, तू अपनी
बात की चर्चा क्यों करता रहता है?
मेरी आज्ञा यह है, कि उस भूमि को तुम
और सीबा दोनों आपस में बांट लो।
३० मपीबोशेत ने राजा से कहा, मेरे प्रभु
राजा जो कुशल क्षेम से अपने घर आया
है, इसलिये सीबा ही सब कुछ ले ले॥

३१ तब गिलादी बर्जिल्लै रोगलीम से
आया, और राजा के साथ यरदन पार
गया, कि उसको यरदन के पार पहुंचाए।
३२ बर्जिल्लै तो वृद्ध पुरुष था, अर्थात्
अस्सी वर्ष की आयु का था, जब तक
राजा महनैम में रहता था तब तक वह
उसका पालन पोषण करता रहा, क्योंकि
वह बहुत धनी था। ३३ तब राजा ने
बर्जिल्लै से कहा, मेरे संग पार चल, और
मैं तुझे यरूशलेम में अपने पास रखकर
तेरा पालन पोषण करूंगा। ३४ बर्जिल्लै
ने राजा से कहा, मुझे कितने दिन जीवित
रहना है, कि मैं राजा के संग यरूशलेम
को जाऊं? ३५ आज मैं अस्सी वर्ष का
हूं, क्या मैं भले-बुरे का विवेक कर सकता
हूं? क्या तेरा दास जो कुछ खाता पीता
है उसका स्वाद पहिचान सकता है?
क्या मुझे गवैय्यों वा गायिकाओं का शब्द
अब सुन पड़ता है? तेरा दास अब अपने
प्रभु राजा के लिये क्यों बोझ का कारण
हो? ३६ तेरा दास राजा के संग यरदन
पार ही तक जाएगा। राजा इसका ऐसा

बडा बदला मुझे क्यो दे? ३७ अपने
दास को लौटने दे, कि मैं अपने ही नगर
मे अपने माता पिता के कब्रिस्तान के
पास मरू। परन्तु तेरा दास किम्हाम
उपस्थित है, मेरे प्रभु राजा के सग वह
पार जाए, और जैसा तुझे भाए वैसा
ही उस से व्यवहार करना। ३८ राजा
ने कहा, हा, किम्हान मेरे सग पार चलेगा,
और जैसा तुझे भाए वैसा ही मैं उस से
व्यवहार करूगा, वरन जो कुछ तू मुझ
से चाहेगा वह मैं तेरे लिये करूगा।
३९ तब सब लोग यरदन पार गए, और
राजा भी पार हुआ, तब राजा ने बर्जिल्लै
को चूमकर आशीर्वाद दिया, और वह
अपने स्थान को लौट गया॥

(शेबा की राजद्रोह की गोष्ठी)

४० तब राजा गिलगाल की ओर पार
गया, और उसके संग किम्हाम पार हुआ,
और सब यहूदी लोगो ने और आधे
इस्राएली लोगों ने राजा को पार पहुचाया।
४१ तब सब इस्राएली पुरुष राजा के
पास आए, और राजा से कहने लगे,
क्या कारण है कि हमारे यहूदी भाई
तुझे चोरी से ले आए, और परिवार
समेत राजा को और उसके सब जनों
को भी यरदन पार ले आए हैं? ४२ सब
यहूदी पुरुषो ने इस्राएली पुरुषों को उत्तर
दिया, कि कारण यह है कि राजा हमारे
गोत्र का है। तो तुम लोग इस बात से
क्यों रूठ गए हो? क्या हम ने राजा
का दिया हुआ कुछ खाया है? वा उस ने
हमें कुछ दान दिया है? ४३ इस्राएली
पुरुषों ने यहूदी पुरुषों को उत्तर दिया,
राजा मे दस अंश हमारे हैं; और दाऊद
में हमारा भाग तुम्हारे भाग से बड़ा है।
तो फिर तुम ने हमे क्यों तुच्छ जाना?
क्या अपने राजा के लौटा ले आने की
चर्चा पहिले हम ही ने न की थी? और
यहूदी पुरुषों ने इस्राएली पुरुषो से अधिक
कडी बाते कही॥

२० वहा सयोग से शेबा नाम एक
बिन्यामीनी था, वह ओछा पुरुष
बिक्री का पुत्र था, वह नरसिगा फूककर
कहने लगा, दाऊद मे हमारा कुछ अंश नही,
और न यिशै के पुत्र मे हमारा कोई भाग
है, हे इस्राएलियो, अपने अपने डेरे को
चले जाओ! २ इसलिये सब इस्राएली
पुरुष दाऊद के पीछे चलना छोड़कर
बिक्री के पुत्र शेबा के पीछे हो लिए;
परन्तु सब यहूदी पुरुष यरदन से यरूशलेम
तक अपने राजा के संग लगे रहे॥

३ तब दाऊद यरूशलेम को अपने
भवन मे आया; और राजा ने उन दस
रखेलियों को, जिन्हे वह भवन की चौकसी
करने को छोड गया था, अलग एक घर
मे रखा, और उनका पालन पोषण करता
रहा, परन्तु उन से सहवास न किया।
इसलिये वे अपनी अपनी मृत्यु के दिन
तक विधवापन की सी दशा में जीवित
ही बन्द रही॥

४ तब राजा ने अमासा से कहा, यहूदी
पुरुषों को तीन दिन के भीतर मेरे पास
बुला ला, और तू भी यहां उपस्थित रहना।
५ तब अमासा यहूदियों को बुलाने गया;
परन्तु उसके ठहराए हुए समय से अधिक
रह गया। ६ तब दाऊद ने अबीशै से
कहा, अब बिक्री का पुत्र शेबा अबशालोम
से भी हमारी अधिक हानि करेगा;
इसलिये तू अपने प्रभु के लोगों को लेकर
उसका पीछा कर, ऐसा न हो कि वह

गढ़वाले नगर पाकर हमारी दृष्टि में छिप
जाए *। ७ तब योआब के जन, और
करेती और पलेती लोग, और सब शूरवीर
उसके पीछे हो लिए; और बिक्री के पुत्र
शेबा का पीछा करने को यरूशलेम से
निकले। ८ वे गिबोन में उस भारी
पत्थर के पास पहुंचे ही थे, कि अमासा
उन से आ मिला। योआब तो योद्धा का
वस्त्र फेंटे से कसे हुए था, और उस फेंटे
में एक तलवार उसकी कमर पर अपनी
म्यान में बन्धी हुई थी, और जब वह
चला, तब वह निकलकर गिर पडी। ९ तो
योआब ने अमासा से पूछा, हे मेरे भाई,
क्या तू कुशल से है? तब योआब ने
अपना दाहिना हाथ बढाकर अमासा को
चूमने के लिये उसकी दाढी पकडी।
१० परन्तु अमासा ने उस तलवार की
कुछ चिन्ता न की जो योआब के हाथ
में थी; और उस ने उसे अमासा के पेट
में भोक दी, जिस से उसकी अन्तडिया
निकलकर धरती पर गिर पडी, और उस
ने उसको दूसरी बार न मारा, और वह
मर गया। तब योआब और उसका भाई
अबीशै बिक्री के पुत्र शेबा का पीछा करने
को चले। ११ और उसके पास योआब
का एक जवान खडा होकर कहने लगा,
जो कोई योआब के पक्ष और दाऊद की
ओर का हो वह योआब के पीछे हो ले।
१२ अमासा तो सडक के मध्य अपने
लोहू मे लोट रहा था। तो जब उस
मनुष्य ने देखा कि सब लोग खडे हो गए
हैं, तब अमासा को सड़क पर से मैदान
में उठा ले गया, और जब देखा कि जितने
उसके पास आते है वे खडे हो जाते है,
तब उस ने उसके ऊपर एक कपडा डाल
दिया। १३ उसके सडक पर से सरकाए
जाने पर, सब लोग बिक्री के पुत्र शेबा का
पीछा करने को योआब के पीछे हो लिए।
१४ और वह सब इस्राएली गोत्रो मे
होकर आबेल और बेतमाका और बेरियो
के देश तक पहुचा, और वे भी इकट्ठे
होकर उसके पीछे हो लिए। १५ तब
उन्हो ने उसको बेतमाका के आबेल मे
घेर लिया; और नगर के साम्हने ऐसा
दमदमा बान्धा कि वह शहरपनाह से सट
गया, और योआब के संग के सब लोग
शहरपनाह को गिराने के लिये धक्का देने
लगे। १६ तब एक बुद्धिमान स्त्री ने
नगर में से पुकारा, सुनो! सुनो! योआब
से कहो, कि यहा आए, ताकि मैं उस से
कुछ बात करू। १७ जब योआब उसके
निकट गया, तब स्त्री ने पूछा, क्या तू
योआब है? उस ने कहा, हा, मैं वही
हू। फिर उस ने उस से कहा, अपनी
दासी के वचन सुन। उस ने कहा, मैं तो
सुन रहा हू। १८ वह कहने लगी,
प्राचीनकाल में तो लोग कहा करते थे, कि
आबेल में पूछा जाए, और इस रीति
झगडे को निपटा देते थे। १९ मैं तो
मेलमिलापवाले और विश्वासयोग्य इस्रा-
एलियो में से हू; परन्तु तू एक प्रधान
नगर * नाश करने का यत्न करता है; तू
यहोवा के भाग को क्यों निगल जाएगा?
२० योआब ने उत्तर देकर कहा, यह
मुझ से दूर हो, दूर, कि मैं निगल जाऊ
वा नाश करू! २१ बात ऐसी नही है।
शेबा नाम एप्रैम के पहाड़ी देश का एक
पुरुष जो बिक्री का पुत्र है, उस ने दाऊद

* मूल में—हमारी आंख निकाले।

* मूल में—नगर और मा।

राजा के विरुद्ध हाथ उठाया है. सो तुम
लोग केवल उसी को सौंप दो, तब मैं
नगर को छोडकर चला जाऊंगा। स्त्री
ने योआब से कहा, उसका सिर शहरपनाह
पर से तेरे पास फेंक दिया जाएगा।
२२ तब स्त्री अपनी बुद्धिमानी से सब
लोगो के पास गई। तब उन्हो ने बिक्री
के पुत्र शेबा का सिर काटकर योआब के
पास फेंक दिया। तब योआब ने नरसिगा
फूका, और सब लोग नगर के पास से
अलग अलग होकर अपने अपने डेरे को
गए। और योआब यरूशलेम को राजा के
पास लौट गया ॥

२३ योआब तो समस्त इस्राएली सेना
के ऊपर प्रधान रहा; और यहोयादा
का पुत्र बनायाह करेतियो और पलेतियो
के ऊपर था, २४ और अदोराम बेगारो
के ऊपर था; और अहीलूद का पुत्र
यहोशापात इतिहास का लेखक था,
२५ और शया मंत्री था, और सादोक
और एब्यातार याजक थे, २६ और
याईरी ईरा भी दाऊद का एक मंत्री था ॥

(गिबोनियों का पलटा लिया जाना)

२१ दाऊद के दिनों में लगातार
तीन बरस तक अकाल पडा, तो
दाऊद ने यहोवा से प्रार्थना की *। यहोवा
ने कहा, यह शाऊल और उसके खूनी
घराने के कारण हुआ, क्योंकि उस ने
गिबोनियो को मरवा डाला था। २ तब
राजा ने गिबोनियो को बुलाकर उन से
बातें की। गिबोनी लोग तो इस्राएलियो
में से नही थे, वे बचे हुए एमोरियो में से
थे; और इस्राएलियो ने उनके साथ
शपथ खाई थी, परन्तु शाऊल को जो
इस्राएलियो और यहूदियो के लिये जलन
हुई थी, इस से उस ने उन्हे मार डालने
के लिये यत्न किया था ॥

३ तब दाऊद ने गिबोनियो से पूछा,
मैं तुम्हारे लिये क्या करूं? और क्या
करके ऐसा प्रायश्चित करूं, कि तुम यहोवा
के निज भाग को आशीर्वाद दे सको?
४ गिबोनियो ने उस से कहा, हमारे और
शाऊल वा उसके घराने के मध्य रुपये
पैसे * का कुछ झगडा नही, और न हमारा
काम है कि किसी इस्राएली को मार
डालें। उस ने कहा, जो कुछ तुम कहो,
वही मैं तुम्हारे लिये करूंगा। ५ उन्हो ने
राजा से कहा, जिस पुरुष ने हम को नाश
कर दिया, और हमारे विरुद्ध ऐसी युक्ति
दी कि हम ऐसे सत्यानाश हो जाए, कि
इस्राएल के देश में आगे को न रह सके,
६ उसके वंश के सात जन हमें सौंप दिए
जाए, और हम उन्हे यहोवा के लिये
यहोवा के चुने हुए शाऊल की गिबा नाम
बस्ती में फांसी देगे। राजा ने कहा, मैं
उनको सौंप दूंगा। ७ परन्तु दाऊद ने
और शाऊल के पुत्र योनातन ने आपस में
यहोवा की शपथ खाई थी, इस कारण
राजा ने योनातन के पुत्र मपीबोशेत को
जो शाऊल का पोता था बचा रखा।
८ परन्तु अर्मोनी और मपीबोशेत नाम,
अय्या की बेटी रिस्पा के दोनो पुत्र जो
शाऊल से उत्पन्न हुए थे; और शाऊल
की बेटी मीकल के पाचो बेटे, जो वह
महोलवासी बर्जिल्लै के पुत्र अद्रीएल की
ओर से थे, इनको राजा ने पकडवाकर
९ गिबोनियो के हाथ सौंप दिया, और
उन्हों ने उन्हे पहाड पर यहोवा के साम्हने

* मूल में—यहोवा का दर्शन ढूंढा।

* मूल में—सोने चान्दी।

फांसी दी, और सातो एक साथ नाश
हुए। उनका मार डाला जाना तो कटनी
के पहिले दिनो मे, अर्थात् जव की कटनी
के आरम्भ मे हुआ। १० तब अय्या
की बेटी रिस्पा ने टाट लेकर, कटनी के
आरम्भ से लेकर जब तक आकाश मे
उन पर अत्यन्त वृष्टि न पडी, तब तक
चट्टान पर उसे अपने नीचे बिछाये रही,
और न तो दिन मे आकाश के पक्षियो को,
और न रात में बनैले पशुओं को उन्हे
छूने * दिया। ११ जब अय्या की बेटी
शाऊल की रखेली रिस्पा के इस काम
का समाचार दाऊद को मिला, १२ तब
दाऊद ने जाकर शाऊल और उसके पुत्र
योनातन् की हड्डियो को गिलादी याबेश
के लोगो से ले लिया, जिन्हों ने उन्हे
बेतशान के उस चौक से चुरा लिया था,
जहा पलिश्तियो ने उन्हे उस दिन टागा
था, जब उन्हों ने शाऊल को गिल्बो पहाड
पर मार डाला था; १३ तो वह वहा
से शाऊल और उसके पुत्र योनातन की
हड्डियों को ले आया; और फासी पाए
हुओं की हड्डिया भी इकट्ठी की गईं।
१४ और शाऊल और उसके पुत्र योनातन
की हड्डिया बिन्यामीन के देश के जेला मे
शाऊल † के पिता कीश के क़ब्रिस्तान
गाड़ी गईं; और दाऊद की सब आज्ञाओ
के अनुसार काम हुआ। और उसके बाद
परमेश्वर ने देश के लिये प्रार्थना सुन ली।

(दाऊद का पलिश्तियों पर विजय पाना)

१५ पलिश्तियों ने इस्राएल से फिर
युद्ध किया, और दाऊद अपने जनों समेत
जाकर पलिश्तियों से लड़ने लगा; परन्तु
दाऊद थक गया। १६ तब यिशबोबनोब,
जो रपाई के वंश का था, और उसके भाले
का फल तौल मे तीन सौ शेकेल पीतल का
था, और वह नई तलवार * बान्धे हुए
था, उस ने दाऊद को मारने को ठाना।
१७ परन्तु सरूयाह के पुत्र अबीशै ने
दाऊद की सहायता करके उस पलिश्ती
को ऐसा मारा कि वह मर गया। तब
दाऊद के जनो ने शपथ खाकर उस से
कहा, तू फिर हमारे सग युद्ध को जाने न
पाएगा, ऐसा न हो कि तेरे मरने से इस्राएल
का दिया बुझ जाए॥

१८ इसके बाद पलिश्तियो के साथ
गोब मे फिर युद्ध हुआ, उस समय हूशाई
सिब्बकै ने रपाईवशी सप को मारा।
१९ और गोब मे पलिश्तियों के साथ
फिर युद्ध हुआ, उस में बेतलेहेमवासी
यारयोरगीम के पुत्र एल्हनान ने गती
गोल्यत को मार डाला, जिसके बर्छे की
छड जोलाहे की डोंगी के समान थी।
२० फिर गत मे भी युद्ध हुआ, और वहां
एक बडी डील का रपाईवशी पुरुष था,
जिसके एक एक हाथ पाव मे, छः छः
उगली, अर्थात् गिनती मे चौबीस उगलियां
थी। २१ जब उस ने इस्राएल को लल-
कारा, तब दाऊद के भाई शिमा के पुत्र
यहोनातान ने उसे मारा। २२ ये ही
चार गत मे उस रपाई से उत्पन्न हुए थे,
और वे दाऊद और उसके जनों से मार
डाले गए॥

(दाऊद का एक भजन)

२२ और जिस समय यहोवा ने
दाऊद को उसके सब शत्रुओं और
शाऊल के हाथ से बचाया था, तब उस ने

* मूल में—उन पर विश्राम करने।
† मूल में—हम।

* वा नये हथियार।

जाती हूं कि अपने और अपने बेटे के
लिये उसे पकाऊं, और हम उसे खाएं,
फिर मर जाएं। १३ एलिय्याह ने उस
से कहा, मत डर, जाकर अपनी बात
के अनुसार कर, परन्तु पहिले मेरे लिये
एक छोटी सी रोटी बनाकर मेरे पास
ले आ, फिर इसके बाद अपने और अपने
बेटे के लिये बनाना। १४ क्योंकि
इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता
है, कि जब तक यहोवा भूमि पर मेंह न
बरसाएगा तब तक न तो उस घड़े का
मैदा चुकेगा, और न उस कुप्पी का
तेल घटेगा। १५ तब वह चली गई,
और एलिय्याह के वचन के अनुसार किया,
तब से वह और स्त्री और उसका घराना
बहुत दिन तक खाते रहे। १६ यहोवा
के उस वचन के अनुसार जो उस ने
एलिय्याह के द्वारा कहा था, न तो उस
घड़े का मैदा चुका, और न उस कुप्पी
का तेल घट गया। १७ इन बातों के
बाद उस स्त्री का बेटा जो घर की स्वामिनी
थी, रोगी हुआ, और उसका रोग यहां
तक बढ़ा कि उसका सांस लेना बन्द हो
गया। १८ तब वह एलिय्याह से कहने
लगी, हे परमेश्वर के जन! मेरा तुझ से
क्या काम? क्या तू इसलिये मेरे यहां
आया है कि मेरे बेटे की मृत्यु का कारण
हो और मेरे पाप का स्मरण दिलाए?
१९ उस ने उस से कहा अपना बेटा
मुझे दे, तब वह उसे उसकी गोद से लेकर
उस अटारी पर ले गया जहां वह स्वयं
रहता था, और अपनी खाट पर लिटा
दिया। २० तब उस ने यहोवा को
पुकारकर कहा, हे मेरे परमेश्वर यहोवा!
क्या तू इस विधवा का बेटा मार डालकर
जिसके यहां मैं टिका हूं, इस पर भी
विपत्ति ले आया है? २१ तब वह
बालक पर तीन बार पसर गया और
यहोवा को पुकारकर कहा, हे मेरे परमेश्वर
यहोवा! इस बालक का प्राण इस में
फिर डाल दे। २२ एलिय्याह की यह
बात यहोवा ने सुन ली, और बालक का
प्राण उस में फिर आ गया और वह जी
उठा। २३ तब एलिय्याह बालक को
अटारी पर से नीचे घर में ले गया, और
एलिय्याह ने यह कहकर उसकी माता के
हाथ में सौंप दिया, कि देख तेरा बेटा
जीवित है। २४ स्त्री ने एलिय्याह से
कहा, अब मुझे निश्चय हो गया है कि
तू परमेश्वर का जन है, और यहोवा का
जो वचन तेरे मुंह से निकलता है, वह सच
होता है॥

**(यहोवा की विजय और बाल का पराजय)**

१८ बहुत दिनों के बाद, तीसरे वर्ष
में यहोवा का यह वचन एलिय्याह
के पास पहुंचा, कि जाकर अपने आप
को अहाब को दिखा, और मैं भूमि पर
मेंह बरसा दूंगा। २ तब एलिय्याह अपने
आप को अहाब को दिखाने गया। उस
समय शोमरोन में अकाल भारी था।
३ इसलिये अहाब ने ओबद्याह को जो
उसके घराने का दीवान था बुलवाया।
४ ओबद्याह तो यहोवा का भय यहां तक
मानता था कि जब ईजेबेल यहोवा के
नबियों को नाश करती थी, तब ओबद्याह
ने एक सौ नबियों को लेकर पचास-पचास
करके गुफाओं में छिपा रखा; और अन्न
जल देकर उनका पालन-पोषण करता
रहा। ५ और अहाब ने ओबद्याह से
कहा, कि देश में जल के सब सोतों और
सब नदियों के पास जा, कदाचित इतनी

घास मिले कि हम घोडो और खच्चरो
को जीवित बचा सके, ६ और हमारे
सब पशु न मर जाए। और उन्हो ने
आपस मे देश बाटा कि उस मे होकर चले,
एक ओर अहाब और दूसरी ओर ओबद्याह
चला। ७ ओबद्याह मार्ग मे था, कि
एलिय्याह उसको मिला, उसे चीन्ह कर
वह मुह के बल गिरा, और कहा, हे मेरे
प्रभु एलिय्याह, क्या तू है? ८ उस ने
कहा हा मै ही हू जाकर अपने स्वामी
से कह, कि एलिय्याह मिला है। ९ उस
ने कहा, मै ने ऐसा क्या पाप किया है
कि तू मुझे मरवा डालने के लिये अहाब
के हाथ करना चाहता है? १० तेरे
परमेश्वर यहोवा के जीवन की शपथ
कोई ऐसी जाति वा राज्य नही, जिस मे
मेरे स्वामी ने तुझे ढूढने को न भेजा हो,
और जब उन लोगो ने कहा, कि वह यहा
नही है, तब उस ने उस राज्य वा जाति
को इसकी शपथ खिलाई कि एलिय्याह
नही मिला। ११ और अब तू कहता
है कि जाकर अपने स्वामी से कह, कि
एलिय्याह मिला! १२ फिर ज्यो ही मै
तेरे पास से चला जाऊगा, त्यो ही यहोवा
का आत्मा तुझे न जाने कहा उठा ले
जाएगा, सो जब मै जाकर अहाब को
बताऊगा, और तू उसे न मिलेगा, तब
वह मुझे मार डालेगा परन्तु मै तेरा
दास अपने लडकपन से यहोवा का भय
मानता आया हू! १३ क्या मेरे प्रभु
को यह नही बताया गया, कि जब ईजेबेल
यहोवा के नबियो को घात करती थी
तब मै ने क्या किया? कि यहोवा के
नबियो मे से एक सौ लेकर पचास-पचास
करके गुफाओ मे छिपा रखा, और उन्हे
अन्न जल देकर पालता रहा। १४ फिर
अब तू कहता है, जाकर अपने स्वामी
से कह, कि एलिय्याह मिला है! तब
वह मुझे घात करेगा। १५ एलिय्याह ने
कहा, सेनाओ का यहोवा जिसके साम्हने
मै रहता हू, उसके जीवन की शपथ आज
मै अपने आप को उसे दिखाऊगा। १६ तब
ओबद्याह अहाब से मिलने गया, और
उसको बता दिया, सो अहाब एलिय्याह
से मिलने चला। १७ एलिय्याह को देखते
ही अहाब ने कहा, हे इस्राएल के सतानेवाले
क्या तू ही है? १८ उस ने कहा, मै ने
इस्राएल को कष्ट नही दिया, परन्तु तू
ही ने और तेरे पिता के घराने ने दिया
है, क्योकि तुम यहोवा की आज्ञाओ को
टालकर बाल देवताओ की उपासना करने
लगे। १९ अब दूत भेजकर सारे इस्राएल
को और बाल के साढे चार सौ नबियो और
अशेरा के चार सौ नबियो को जो ईजेबेल
की मेज पर खाते है, मेरे पास कर्म्मेल
पर्वत पर इकट्ठा कर ले॥

२० तब अहाब ने सारे इस्राएलियो
को बुला भेजा और नबियो को कर्म्मेल
पर्वत पर इकट्ठा किया। २१ और एलि-
य्याह सब लोगो के पास आकर कहने
लगा, तुम कब तक दो विचारो मे लटके
रहोगे, यदि यहोवा परमेश्वर हो, तो
उसके पीछे हो लेओ, और यदि बाल
हो, तो उसके पीछे हो लेओ। लोगो
ने उसके उत्तर मे एक भी बात न कही।
२२ तब एलिय्याह ने लोगो से कहा,
यहोवा के नबियो मे से केवल मै ही रह
गया हू, और बाल के नबी साढे चार
सौ मनुष्य है। २३ इसलिये दो बछडे
लाकर हमे दिए जाए, और वे एक अपने

लिये चुनकर उसे टुकड़े टुकड़े काटकर
लकड़ी पर रख दें, और कुछ आग न
लगाएं, और मै दूसरे बछड़े को तैयार
करके लकडी पर रखूंगा, और कुछ आग
न लगाऊंगा। २४ तब तुम तो अपने
देवता से प्रार्थना करना, और मै यहोवा
से प्रार्थना करूंगा; और जो आग गिराकर
उत्तर दे वही परमेश्वर ठहरे। तब सब
लोग बोल उठे, अच्छी बात। २५ और
एलिय्याह ने बाल के नबियों से कहा,
पहिले तुम एक बछड़ा चुनकर तैयार
कर लो, क्योंकि तुम तो बहुत हो; तब
अपने देवता से प्रार्थना करना, परन्तु
आग न लगाना। २६ तब उन्हों ने उस
बछडे को जो उन्हें दिया गया था लेकर
तैयार किया, और भोर से लेकर दोपहर
तक वह यह कहकर बाल से प्रार्थना करते
रहे, कि हे बाल हमारी सुन, हे बाल
हमारी सुन! परन्तु न कोई शब्द और
न कोई उत्तर देनेवाला हुआ। तब वे
अपनी बनाई हुई वेदी पर उछलने कूदने
लगे। २७ दोपहर को एलिय्याह ने यह
कहकर उनका ठट्ठा किया, कि ऊंचे शब्द
से पुकारो, वह तो देवता है; वह तो ध्यान
लगाए होगा, वा कहीं गया होगा वा
यात्रा में होगा, वा हो सकता है कि सोता
हो और उसे जगाना चाहिए। २८ और
उन्हों ने बड़े शब्द से पुकार पुकार के अपनी
रीति के अनुसार छुरियों और बर्छियों
से अपने अपने को यहां तक घायल किया
कि लोहू लुहान हो गए। २९ वे दोपहर
भर ही क्या, वरन भेंट चढ़ाने के समय
तक नबूवत करते रहे, परन्तु कोई शब्द
सुन न पड़ा; और न तो किसी ने उत्तर
दिया और न कान लगाया॥

३० तब एलिय्याह ने सब लोगों से
कहा, मेरे निकट आओ; और सब लोग
उसके निकट आए। तब उस ने यहोवा
की वेदी की जो गिराई गई थी मरम्मत
की। ३१ फिर एलिय्याह ने याकूब के
पुत्रों की गिनती के अनुसार जिसके पास
यहोवा का यह वचन आया था, ३२ कि
तेरा नाम इस्राएल होगा, बारह पत्थर
छाटे, और उन पत्थरो से यहोवा के नाम
की एक वेदी बनाई; और उसके चारो
ओर इतना बड़ा एक गडहा खोद दिया,
कि उस मे दो सआ बीज समा सके।
३३ तब उस ने वेदी पर लकडी को
सजाया, और बछड़े को टुकड़े टुकडे काटकर
लकड़ी पर धर दिया, और कहा, चार
घड़े पानी भर के होमबलि, पशु और
लकडी पर उण्डेल दो। ३४ तब उस
ने कहा, दूसरी बार वैसा ही करो; तब
लोगों ने दूसरी बार वैसा ही किया।
फिर उस ने कहा, तीसरी बार करो,
तब लोगो ने तीसरी बार भी वैसा ही
किया। ३५ और जल वेदी के चारों
ओर बह गया, और गड़हे को भी उस
ने जल से भर दिया। ३६ फिर भेंट
चढ़ाने के समय एलिय्याह नबी समीप
जाकर कहने लगा, हे इब्राहीम, इसहाक
और इस्राएल के परमेश्वर यहोवा!
आज यह प्रगट कर कि इस्राएल मे तू
ही परमेश्वर है, और मैं तेरा दास हू,
और मैं ने ये सब काम तुझ से वचन पाकर
किए है। ३७ हे यहोवा! मेरी सुन,
मेरी सुन, कि ये लोग जान ले कि हे
यहोवा, तू ही परमेश्वर है, और तू ही
उनका मन लौटा लेता है। ३८ तब
यहोवा की आग आकाश से प्रगट हुई
और होमबलि को लकड़ी और पत्थरों

और धूलि समेत भस्म कर दिया, और
गड्हे मे का जल भी सुखा दिया। ३९ यह
देख सब लोग मुह के बल गिरकर बोल
उठे, यहोवा ही परमेश्वर है, यहोवा ही
परमेश्वर है, ४० एलिय्याह ने उन मे
कहा, बाल के नबियो को पकड लो, उन मे
मे एक भी छूटने न पाए, तब उन्हो ने उनको
पकड लिया, और एलिय्याह ने उन्हे नीचे
किशोन के नाले मे ले जाकर मार डाला ॥

४१ फिर एलिय्याह ने अहाब मे कहा,
उठकर खा पी, क्योंकि भारी वर्षा की
सनसनाहट सुन पडती है। ४२ तब
अहाब खाने पीने चला गया, और एलिय्याह
कर्म्मेल की चोटी पर चढ गया, और
भूमि पर गिर कर अपना मुह घुटनो
के बीच किया। ४३ और उस ने अपने
सेवक से कहा, चढकर समुद्र की ओर
दृष्टि कर देख, तब उस ने चढकर देखा
और लौटकर कहा, कुछ नही दीखता।
एलिय्याह ने कहा, फिर सात बार जा।
४४ सातवी बार उस ने कहा, देख समुद्र
में से मनुष्य का हाथ सा एक छोटा
बादल उठ रहा है। एलिय्याह ने कहा,
अहाब के पास जाकर कह, कि रथ जुतवा
कर नीचे जा, कही ऐसा न हो कि तू
वर्षा के कारण रुक जाए। ४५ थोडी
ही देर मे आकाश वायु मे उडाई हुई
घटाओ, और आन्धी मे काला हो गया
और भारी वर्षा होने लगी, और अहाब
सवार होकर यिज्रेल को चला। ४६ तब
यहोवा की शक्ति * एलिय्याह पर ऐसी
हुई, कि वह कमर बान्धकर अहाब के
आगे आगे यिज्रेल तक दौडता चला
गया ॥

* मूल में—का हाथ।

(एलिय्याह का निराश होना और फिर
हियाव बान्धना)

१९ तब अहाब न ईज़ेबेल को
एलिय्याह के सब काम विस्तार से
बताए कि उस ने सब नबियो को तलवार
से किस प्रकार मार डाला। २ तब
ईज़ेबेल ने एलिय्याह के पास एक दूत
के द्वारा कहला भेजा, कि यदि मैं कल
इसी समय तक तेरा प्राण उनका सा न
कर डालू तो देवता मेरे साथ वैसा ही
वरन उस म भी अधिक करे। ३ यह
देख एलिय्याह अपना प्राण लेकर भागा,
और यहूदा के बेर्शेबा को पहुचकर अपने
सेवक को वही छोड दिया। ४ और आप
जगल म एक दिन के मार्ग पर जाकर
एक झाऊ के पेड के तले बैठ गया, वहा
उस ने यह कह कर अपनी मृत्यु मागी
कि हे यहोवा बस है, अब मेरा प्राण
ले ले, क्योकि मै अपने पुरखाओ से अच्छा
नही हू। ५ वह झाऊ के पेड तले लेटकर
सो गया और देखो एक दूत ने उसे छूकर
कहा, उठकर खा। ६ उस ने दृष्टि करके
क्या देखा कि मेरे सिरहाने पत्थरो पर
पकी हुई एक रोटी, और एक सुराही
पानी धरा है, तब उस ने खाया और
पिया और फिर लेट गया। ७ दूसरी
बार यहोवा का दूत आया और उसे
छूकर कहा, उठकर खा, क्योकि तुझे
बहुत भारी यात्रा करनी है। ८ तब उस
ने उठकर खाया पिया, और उसी भोजन
से बल पाकर चालीस दिन रात चलते
चलते परमेश्वर के पर्वत होरेब को पहुचा।
९ वहा वह एक गुफा में जाकर टिका
और यहोवा का यह वचन उसके पास
पहुचा, कि हे एलिय्याह तेरा यहा क्या
काम? १० उस ने उत्तर दिया सेनाओं

के परमेश्वर यहोवा के निमित्त मुझे
बड़ी जलन हुई है, क्योंकि इस्राएलियो ने
तेरी वाचा टाल दी, तेरी वेदियो को गिरा
दिया, और तेरे नबियो को तलवार से
घात किया है, और मैं ही अकेला रह
गया हू, और वे मेरे प्राणों के भी खोजी
हैं। ११ उस ने कहा, निकलकर यहोवा
के सम्मुख पर्वत पर खडा हो। और
यहोवा पास से होकर चला, और यहोवा
के साम्हने एक बडी प्रचण्ड आन्धी
से पहाड फटने और चट्टानें टूटने लगी,
तौभी यहोवा उस आन्धी में न था,
फिर आन्धी के बाद भूईडोल हुआ, तौभी
यहोवा उस भूईडोल में न था। १२ फिर
भूईडोल के बाद आग दिखाई दी, तौभी
यहोवा उस आग में न था; फिर आग
के बाद एक दबा हुआ धीमा शब्द सुनाई
दिया। १३ यह सुनते ही एलिय्याह ने
अपना मुह चद्दर से ढापा, और बाहर
जाकर गुफा के द्वार पर खडा हुआ।
फिर एक शब्द उसे सुनाई दिया, कि हे
एलिय्याह तेरा यहा क्या काम? १४ उस
ने कहा, मुझे सेनाओं के परमेश्वर यहोवा
के निमित्त बडी जलन हुई, क्योंकि इस्रा-
एलियों ने तेरी वाचा टाल दी, और
तेरी वेदियों को गिरा दिया है और तेरे
नबियों को तलवार से घात किया है;
और मैं ही अकेला रह गया हूं; और
वे मेरे प्राणो के भी खोजी है।
१५ यहोवा ने उस से कहा, लौटकर
दमिश्क के जंगल को जा, और वहां
पहुचकर अराम का राजा होने के लिये
हजाएल का, १६ और इस्राएल का राजा
होने को निमशी के पोते येहू का, और
अपने स्थान पर नबी होने के लिये
आबेलमहोला के शापात के पुत्र एलीशा
का अभिषेक करना। १७ और हजाएल
की तलवार से जो कोई बच जाए उसको
येहू मार डालेगा, और जो कोई येहू
की तलवार से बच जाए उसको एलीशा
मार डालेगा। १८ तौभी मैं सात हजार
इस्राएलियो को बचा रखूगा। ये तो
वे सब है, जिन्हो ने न तो बाल के आगे
घुटने टेके, और न मुह से उसे चूमा
है॥

१९ तब वह वहा से चल दिया, और
शापात का पुत्र एलीशा उसे मिला जो
बारह जोडी बैल अपने आगे किए हुए
आप बारहवीं के साथ होकर हल जोत
रहा था। उसके पास जाकर एलिय्याह
ने अपनी चद्दर उस पर डाल दी। २० तब
वह बैलो को छोडकर एलिय्याह के पीछे
दौडा, और कहने लगा मुझे अपने माता-
पिता को चूमने दे, तब मैं तेरे पीछे चलूगा।
उस ने कहा, लौट जा, मैं ने तुझ से क्या
किया है? २१ तब वह उसके पीछे से
लौट गया, और एक जोड़ी बैल लेकर
बलि किए, और बैलो का सामान जलाकर
उनका मास पका के अपने लोगों को दे
दिया, और उन्हों ने खाया; तब वह
कमर बान्धकर एलिय्याह के पीछे चला,
और उसकी सेवा टहल करने लगा॥

(अरामियों पर विजय)

२० और अराम के राजा बेन्हदद
ने अपनी सारी सेना इकट्ठी की,
और उसके साथ बत्तीस राजा और घोड़े
और रथ थे, उन्हें सग लेकर उस ने
शोमरोन पर चढाई की, और उसे घेर के
उसके विरुद्ध लडा। २ और उस ने
नगर में इस्राएल के राजा अहाब के
पास दूतो को यह कहने के लिये भेजा,

कि बेन्हदद तुझ से यों कहता है, ३ कि
तेरा चान्दी सोना मेरा है, और तेरी
स्त्रियों और लड़केवालों में जो जो उत्तम
हैं वह भी सब मेरे हैं। ४ इस्राएल के
राजा ने उसके पास कहला भेजा, हे मेरे
प्रभु! हे राजा! तेरे वचन के अनुसार
मैं और मेरा जो कुछ है, सब तेरा है।
५ उन्हीं दूतों ने फिर आकर कहा बेन्हदद
तुझ से यों कहता है, कि मैं ने तेरे पास
यह कहला भेजा था कि तुझे अपनी चान्दी
सोना और स्त्रियां और बालक भी मुझे
देने पड़ेंगे। ६ परन्तु कल इसी समय मैं
अपने कर्मचारियों को तेरे पास भेजूंगा
और वे तेरे और तेरे कर्मचारियों के
घरों में ढूंढ़-ढांढ़ करेंगे, और तेरी जो जो
मनभावनी वस्तुएं निकालें उन्हें वे अपने
अपने हाथ में लेकर आएंगे। ७ तब
इस्राएल के राजा ने अपने देश के सब
पुरनियों को बुलवाकर कहा, सोच विचार
करो, कि वह मनुष्य हमारी हानि ही
का अभिलाषी है, उस ने मुझ से मेरी
स्त्रियां, बालक, चान्दी सोना मंगा भेजा
है, और मैं ने इन्कार न किया। ८ तब
सब पुरनियों ने और सब साधारण लोगों
ने उस से कहा, उसकी न सुनना; और
न मानना। ९ तब राजा ने बेन्हदद के
दूतों से कहा, मेरे प्रभु राजा से मेरी
ओर से कहो, जो कुछ तू ने पहिले अपने
दास से चाहा था वह तो मैं करूंगा,
परन्तु यह मुझ से न होगा। तब बेन्हदद
के दूतों ने जाकर उसे यह उत्तर सुना
दिया। १० तब बेन्हदद ने अहाब के
पास कहला भेजा, यदि शोमरोन में इतनी
धूलि निकले कि मेरे सब पीछे चलनेहारों
की मुट्ठी भर कर अट जाए तो देवता
मेरे साथ ऐसा ही वरन इस से भी अधिक
करें। ११ इस्राएल के राजा ने उत्तर
देकर कहा, उस से कहो, कि जो हथियार
बान्धता हो वह उसकी नाईं न फूले जो
उन्हें उतारता हो। १२ यह वचन सुनते
ही वह जो और राजाओं समेत डेरे में
पी रहा था, उस ने अपने कर्मचारियों
से कहा, पांति बान्धो, तब उन्हों ने नगर
के विरुद्ध पांति बान्धी॥

१३ तब एक नबी ने इस्राएल के
राजा अहाब के पास जाकर कहा, यहोवा
तुझ से यों कहता है, यह बड़ी भीड़
जो तू ने देखी है, उस सब को मैं आज
तेरे हाथ में कर दूंगा, इस से तू जान
लेगा, कि मैं यहोवा हूं। १४ अहाब ने
पूछा, किस के द्वारा? उस ने कहा यहोवा
यों कहता है कि प्रदेशों के हाकिमों के
सेवकों के द्वारा! फिर उस ने पूछा,
युद्ध को कौन आरम्भ करे? उस ने
उत्तर दिया, तू ही। १५ तब उस ने
प्रदेशों के हाकिमों के सेवकों की गिनती
ली, और वे दो सौ बत्तीस निकले; और
उनके बाद उस ने सब इस्राएली लोगों
की गिनती ली, और वे सात हजार
निकले। १६ ये दोपहर को निकल गए,
उस समय बेन्हदद अपने सहायक बत्तीसों
राजाओं समेत डेरों में दारू पीकर मतवाला
हो रहा था। १७ प्रदेशों के हाकिमों
के सेवक पहिले निकले। तब बेन्हदद ने
दूत भेजे, और उन्हों ने उस से कहा,
शोमरोन से कुछ मनुष्य निकले आते हैं।
१८ उस ने कहा, चाहे वे मेल करने
को निकले हों, चाहे लड़ने को, तौभी
उन्हें जीवित ही पकड़ लाओ। १९ तब
प्रदेशों के हाकिमों के सेवक और उनके
पीछे की सेना के सिपाही नगर से निकले।
२० और वे अपने अपने साम्हने के पुरुष

को मारने लगे, और अरामी भागे, और
इस्राएल ने उनका पीछा किया, और
अराम का राजा बेन्हदद, सवारों के संग
घोड़े पर चढ़ा, और भागकर बच गया।
२१ तब इस्राएल के राजा ने भी निकलकर
घोड़ों और रथों को मारा, और अरामियों
को बड़ी मार से मारा।।

२२ तब उस नबी ने इस्राएल के राजा
के पास जाकर कहा, जाकर लड़ाई के
लिये अपने को दृढ़ कर, और सचेत
होकर सोच, कि क्या करना है, क्योंकि नये
वर्ष के लगते ही अराम का राजा फिर
तुझ पर चढ़ाई करेगा।।

२३ तब अराम के राजा के कर्म-
चारियों ने उस से कहा, उन लोगों का
देवता पहाड़ी देवता है, इस कारण वे
हम पर प्रबल हुए, इसलिये हम उन से
चौरस भूमि पर लड़ें तो निश्चय हम उन
पर प्रबल हो जाएंगे। २४ और यह भी
काम कर, अर्थात् सब राजाओं का पद
ले ले, और उनके स्थान पर सेनापतियों
को ठहरा दे। २५ फिर एक और सेना
जो तेरी उस सेना के बराबर हो जो नष्ट
हो गई है, घोड़े के बदले घोड़ा, और
रथ के बदले रथ, अपने लिये गिन ले,
तब हम चौरस भूमि पर उन से लड़ें,
और निश्चय उन पर प्रबल हो जाएंगे।
उनकी यह सम्मति मानकर बेन्हदद ने
वैसा ही किया।।

२६ और नये वर्ष के लगते ही बेन्हदद
ने अरामियों को इकट्ठा किया, और इस्राएल
से लड़ने के लिये अपेक को गया।
२७ और इस्राएली भी इकट्ठे किए गए,
और उनके भोजन की तैयारी हुई, तब
वे उनका साम्हना करने को गए, और
इस्राएली उनके साम्हने डेरे डालकर
बकरियों के दो छोटे झुण्ड से देख पड़े,
परन्तु अरामियों से देश भर गया।
२८ तब परमेश्वर के उसी जन ने इस्राएल
के राजा के पास जाकर कहा, यहोवा
यों कहता है, अरामियों ने यह कहा है,
कि यहोवा पहाड़ी देवता है, परन्तु नीची
भूमि का नहीं है, इस कारण मैं उस
बड़ी भीड़ को तेरे हाथ में कर दूंगा,
तब तुम्हें बोध हो जाएगा कि मैं यहोवा
हूं। २९ और वे सात दिन आम्हने
साम्हने डेरे डाले पड़े रहे, तब सातवें
दिन युद्ध छिड़ गया और एक दिन में
इस्राएलियों ने एक लाख अरामी पियादे
मार डाले। ३० जो बच गए, वह अपेक
को भागकर नगर में घुसे, और वहां उन
बचे हुए लोगों में से सत्ताईस हजार पुरुष
शहरपनाह की दीवाल के गिरने से दब
कर मर गए। बेन्हदद भी भाग गया
और नगर की एक भीतरी कोठरी में
गया। ३१ तब उसके कर्मचारियों ने
उस से कहा, सुन, हम ने तो सुना है,
कि इस्राएल के घराने के राजा दयालु
राजा होते हैं, इसलिये हमें कमर में टाट
और सिर पर रस्सियां बान्धे हुए इस्राएल
के राजा के पास जाने दे, सम्भव है कि वह
तेरा प्राण बचा ले। ३२ तब वे कमर
में टाट और सिर पर रस्सियां बान्ध
कर इस्राएल के राजा के पास जाकर
कहने लगे, तेरा दास बेन्हदद तुझ से कहता
है, कृपा कर के मुझे जीवित रहने दे।
राजा ने उत्तर दिया, क्या वह अब तक
जीवित है? वह तो मेरा भाई है।
३३ उन लोगों ने इसे शुभ शकुन जानकर,
फुर्ती से बूझ लेने का यत्न किया कि यह
उसके मन की बात है कि नहीं, और
कहा, हां तेरा भाई बेन्हदद। राजा ने

कहा, जाकर उसको ले आओ। तब
बेन्हदद उसके पास निकल आया, और
उस ने उसे अपने रथ पर चढ़ा लिया।
३४ तब बेन्हदद ने उस से कहा, जो नगर
मेरे पिता ने तेरे पिता से ले लिए थे,
उनको मैं फेर दूगा, और जैसे मेरे पिता
ने शोमरोन में अपने लिये सडके बनवाई,
वैसे ही तू दमिश्क मे सडके बनवाना।
अहाब ने कहा, मैं इसी वाचा पर तुझे
छोड देता हूं, तब उस ने बेन्हदद से वाचा
बान्धकर, उसे स्वतन्त्र कर दिया ।।

३५ इसके बाद नबियो के चेलों मे
से एक जन ने यहोवा से वचन पाकर
अपने सगी से कहा, मुझे मार, जब उस
मनुष्य ने उसे मारने से इनकार किया,
३६ तब उस ने उस से कहा, तू ने यहोवा
का वचन नही माना, इस कारण सुन,
ज्योंही तू मेरे पास से चला जाएगा,
त्योंही सिह से मार डाला जाएगा। तब
ज्योंही वह उसके पास से चला गया,
त्योंही उसे एक सिह मिला, और उसको
मार डाला। ३७ फिर उसको दूसरा मनुष्य
मिला, और उस से भी उस ने कहा,
मुझे मार। और उस ने उसको ऐसा मारा
कि वह घायल हुआ। ३८ तब वह नबी
चला गया, और आखो को पगडी से
ढांपकर राजा की बाट जोहता हुआ मार्ग
पर खडा रहा। ३९ जब राजा पास
होकर जा रहा था, तब उस ने उसकी
दोहाई देकर कहा, कि जब तेरा दास
युद्ध क्षेत्र में गया था तब कोई मनुष्य
मेरी ओर मुडकर किसी मनुष्य को मेरे पास
ले आया, और मुझ से कहा, इस मनुष्य
की चौकसी कर; यदि यह किसी रीति
छूट जाए, तो उसके प्राण के बदले तुझे
अपना प्राण देना होगा; नही तो किक्कार
भर चान्दी देना पडेगा। ४० उसके बाद
तेरा दास इधर उधर काम मे फस गया,
फिर वह न मिला। इस्राएल के राजा
ने उस से कहा, तेरा ऐसा ही न्याय होगा,
तू ने आप अपना न्याय किया है। ४१ नबी
ने झट अपनी आखो से पगडी उठाई, तब
इस्राएल के राजा ने उसे पहिचान लिया,
कि वह कोई नबी है। ४२ तब उस ने
राजा से कहा, यहोवा तुझ से यों कहता
है, इसलिये कि तू ने अपने हाथ से ऐसे
एक मनुष्य को जाने दिया, जिसे मैं ने
सत्यानाश हो जाने को ठहराया था,* तुझे
उसके प्राण की सन्ती अपना प्राण और
उसकी प्रजा की सन्ती, अपनी प्रजा देनी
पड़ेगी। ४३ तब इस्राएल का राजा उदास
और अप्रसन्न होकर घर की ओर चला,
और शोमरोन को आया ।।

(नाबोत की हत्या और ईश्वर का क्रोध)

२१ नाबोत नाम एक यिज्रेली की
एक दाख की बारी शोमरोन के
राजा अहाब के राजमन्दिर के पास यिज्रेल
मे थी। २ इन बातों के बाद अहाब ने
नाबोत से कहा, तेरी दाख की बारी मेरे
घर के पास है, तू उसे मुझे दे कि मैं
उस में साग पात की बारी लगाऊं; और
मैं उसके बदले तुझे उस से अच्छी एक
वाटिका दूगा, नही तो तेरी इच्छा हो
तो मैं तुझे उसका मूल्य दे दूगा। ३ नाबोत
ने अहाब से कहा, यहोवा न करे कि मै
अपने पुरखाओ का निज भाग तुझे दू।
४ यिज्रेली नाबोत के इस वचन के
कारण कि मैं तुझे अपने पुरखाओं का
निज भाग न दूगा, अहाब उदास और

* मूल में—मेरे सत्यानाश के मनुष्य को
हाथ से जाने दिया।

अप्रसन्न होकर अपने घर गया, और
बिछौने पर लेट गया और मुह फेर लिया,
और कुछ भोजन न किया। ५ तब उसकी
पत्नी ईज़ेबेल ने उसके पास आकर पूछा,
तेरा मन क्यो ऐसा उदास है कि तू कुछ
भोजन नही करता? ६ उस ने कहा,
कारण यह है, कि मैं ने यिज्रेली नाबोत
से कहा कि रुपया लेकर मुझे अपनी दाख
की बारी दे, नही तो यदि तू चाहे तो
मैं उसकी सन्ती दूसरी दाख की बारी
दूगा, और उसने कहा, मैं अपनी दाख की
बारी तुझे न दूगा। ७ उसकी पत्नी ईज़ेबेल
ने उस से कहा, क्या तू इस्राएल पर राज्य
करता है कि नही? उठकर भोजन कर,
और तेरा मन आनन्दित हो, यिज्रेली
नाबोत की दाख की बारी मैं तुझे दिलवा
दूगी। ८ तब उस ने अहाब के नाम से
चिट्ठी लिखकर उसकी अगूठी की छाप
लगाकर, उन पुरनियो और रईसो के
पास भेज दी जो उसी नगर मे नाबोत
के पड़ोस मे रहते थे। ९ उस चिट्ठी मे
उस ने यो लिखा, कि उपवास का प्रचार
करो, और नाबोत को लोगो के साम्हने
ऊचे स्थान पर बैठाना। १० तब दो नीच
जनो को उसके साम्हने बैठाना जो साक्षी
देकर उस से कहे, तू ने परमेश्वर और
राजा दोनो की निन्दा की*। तब तुम
लोग उसे बाहर ले जाकर उसको पत्थरवाह
करना, कि वह मर जाए। ११ ईज़ेबेल
की चिट्ठी मे की आज्ञा के अनुसार नगर
मे रहनेवाले पुरनियो और रईसो ने
उपवास का प्रचार किया, १२ और
नाबोत को लोगो के साम्हने ऊचे स्थान
पर बैठाया। १३ तब दो नीच जन आकर

* मूल में—दोनो को बिदा किया।

उसके सम्मुख बैठ गए; और उन नीच
जनो ने लोगो के साम्हने नाबोत के विरुद्ध
यह साक्षी दी, कि नाबोत ने परमेश्वर
और राजा दोनो की निन्दा की*। इस
पर उन्हो ने उसे नगर से बाहर ले जाकर
उसको पत्थरवाह किया, और वह मर
गया। १४ तब उन्हो ने ईज़ेबेल के पास
यह कहला भेजा कि नाबोत पत्थरवाह
करके मार डाला गया है। १५ यह सुनते
ही कि नाबोत पत्थरवाह करके मार
डाला गया है, ईज़ेबेल ने अहाब से कहा,
उठकर यिज्रेली नाबोत की दाख की
बारी को जिसे उस ने तुझे रुपया लेकर
देने से भी इनकार किया था अपने अधिकार
मे ले, क्योकि नाबोत जीवित नही परन्तु
वह मर गया है। १६ यिज्रेली नाबोत
की मृत्यु का समाचार पाते ही अहाब
उसकी दाख की बारी अपने अधिकार मे
लेने के लिये वहा जाने को उठ खड़ा हुआ॥
१७ तब यहोवा का यह वचन तिशबी
एलिय्याह के पास पहुचा, कि चल,
१८ शोमरोन मे रहनेवाले इस्राएल
के राजा अहाब से मिलने को जा, वह
तो नाबोत की दाख की बारी मे है, उसे
अपने अधिकार मे लेने को वह वहा गया
है। १९ और उस से यह कहना, कि
यहोवा यो कहता है, कि क्या तू ने घात
किया, और अधिकारी भी बन बैठा?
फिर तू उस से यह भी कहना, कि यहोवा
यो कहता है, कि जिस स्थान पर कुत्तो ने
नाबोत का लोहू चाटा, उसी स्थान पर
कुत्ते तेरा भी लोहू चाटेंगे। २० एलिय्याह
को देखकर अहाब ने कहा, हे मेरे शत्रु!
क्या तू ने मेरा पता लगाया है? उस
ने कहा हा, लगाया तो है, और इसका

* मूल में—दोनो को बिदा किया।

कारण यह है, कि जो यहोवा की दृष्टि
मे बुरा है, उसे करने के लिये तू ने अपने
को बेच डाला है। २१ मै तुझ पर ऐसी
विपत्ति डालूंगा, कि तुझे पूरी रीति से
मिटा डालूगा; और अहाब के घर के
एक एक लडके को और क्या बन्धुए,
क्या स्वाधीन इस्राएल मे हर एक रहनेवाले
को भी नाश कर डालूगा। २२ और मै
तेरा घराना नबात के पुत्र यारोबाम,
और अहिय्याह के पुत्र बाशा का सा कर
दूगा; इसलिये कि तू ने मुझे क्रोधित
किया है, और इस्राएल से पाप करवाया
है। २३ और ईज़ेबेल के विषय मे यहोवा
यह कहता है, कि यिज्रेल के किले के पास
कुत्ते ईज़ेबेल को खा डालेगे। २४ अहाब
का जो कोई नगर मे मर जाएगा उसको
कुत्ते खा लेगे; और जो कोई मैदान मे
मर जाएगा उसको आकाश के पक्षी खा
जाएगे ।।

२५ सचमुच अहाब के तुल्य और कोई
न था जिसने अपनी पत्नी ईज़ेबेल के
उसकाने पर वह काम करने को जो यहोवा
की दृष्टि में बुरा है, अपने को बेच डाला
था। २६ वह तो उन एमोरियो की नाई
जिनको यहोवा ने इस्राएलियो के साम्हने
से देश से निकाला था बहुत ही घिनौने
काम करता था, अर्थात् मूरतो की उपासना
करने लगा था। २७ एलिय्याह के ये
वचन सुनकर अहाब ने अपने वस्त्र फाडे,
और अपनी देह पर टाट लपेटकर उपवास
करने और टाट ही ओढे पडा रहने लगा,
और दबे पावों चलने लगा। २८ और
यहोवा का यह वचन तिशबी एलिय्याह
के पास पहुचा, कि क्या तू ने देखा है कि
अहाब मेरे साम्हने नम्र बन गया है?
इस कारण कि वह मेरे साम्हने नम्र
बन गया है मै वह विपत्ति उसके जीते जी
उस पर न डालूगा परन्तु उसके पुत्र के
दिनों मे मै उसके घराने पर वह विपत्ति
भेजूगा ।।

(अहाब की मृत्यु)

२२ और तीन वर्ष तक अरामी
और इस्राएली बिना युद्ध रहे।
२ तीसरे वर्ष मे यहूदा का राजा यहोशापात
इस्राएल के राजा के पास गया। ३ तब
इस्राएल के राजा ने अपने कर्मचारियों
से कहा, क्या तुम को मालूम है, कि
गिलाद का रामोत हमारा है? फिर हम
क्यों चुपचाप रहते और उसे अराम के
राजा के हाथ से क्यों नही छीन लेते
है? ४ और उस ने यहोशापात से पूछा,
क्या तू मेरे संग गिलाद के रामोत मे
लडने के लिये जाएगा? यहोशापात ने
इस्राएल के राजा को उत्तर दिया, जैसा
तू है वैसा मै भी हू। जैसी तेरी प्रजा
है वैसी ही मेरी भी प्रजा है, और जैसे
तेरे घोडे है वैसे ही मेरे भी घोड़े है।
५ फिर यहोशापात ने इस्राएल के राजा
से कहा, ६ कि आज यहोवा की इच्छा
मालूम कर ले, तब इस्राएल के राजा ने
नबियो को जो कोई चार सौ पुरुष थे
इकट्ठा करके उन से पूछा, क्या मै गिलाद
के रामोत से युद्ध करने के लिये चढाई
करू, वा रुका रहू? उन्हो ने उत्तर दिया,
चढ़ाई कर: क्योंकि प्रभु उसको राजा के
हाथ मे कर देगा। ७ परन्तु यहोशापात
ने पूछा, क्या यहा यहोवा का और भी
कोई नबी नही है जिस से हम पूछ ले?
८ इस्राएल के राजा ने यहोशापात से
कहा, हा, यिम्ला का पुत्र मीकायाह एक
पुरुष और है जिसके द्वारा हम यहोवा

से पूछ सकते हैं ? परन्तु मैं उस से घृणा
रखता हूं, क्योंकि वह मेरे विषय कल्याण
की नहीं वरन हानि ही की भविष्यद्वाणी
करता है। ६ यहोशापात ने कहा, राजा
ऐसा न कहे। तब इस्राएल के राजा ने
एक हाकिम को बुलवा कर कहा, यिम्ला
के पुत्र मीकायाह को फुर्ती से ले आ।
१० इस्राएल का राजा और यहूदा का
राजा यहोशापात, अपने अपने राजवस्त्र
पहिने हुए शोमरोन के फाटक में एक
खुले स्थान में अपने अपने सिंहासन पर
विराजमान थे और सब भविष्यद्वक्ता
उनके सम्मुख भविष्यद्वाणी कर रहे थे।
११ तब कनाना के पुत्र सिदकिय्याह ने
लोहे के सींग बनाकर कहा, यहोवा यों
कहता है, कि इन से तू अरामियों को
मारते मारते नाश कर डालेगा। १२ और
सब नबियों ने इसी आशय की भविष्यद्वाणी
करके कहा, गिलाद के रामोत पर चढ़ाई
कर और तू कृतार्थ हो; क्योंकि यहोवा
उसे राजा के हाथ में कर देगा॥

१३ और जो दूत मीकायाह को बुलाने
गया था उस ने उस से कहा, सुन,
भविष्यद्वक्ता एक ही मुंह से राजा के
विषय शुभ वचन कहते हैं तो तेरी बातें
उनकी सी हों; तू भी शुभ वचन
कहना। १४ मीकायाह ने कहा, यहोवा
के जीवन की शपथ जो कुछ यहोवा मुझ
से कहे, वही मैं कहूंगा। १५ जब वह
राजा के पास आया, तब राजा ने उस से
पूछा, हे मीकायाह! क्या हम गिलाद
के रामोत से युद्ध करने के लिये चढ़ाई
करें वा रुके रहें? उस ने उसको उत्तर
दिया हां, चढ़ाई कर और तू कृतार्थ हो;
और यहोवा उसको राजा के हाथ में
कर दे। १६ राजा ने उस से कहा, मुझे
कितनी बार तुझे शपथ धराकर चिताना
होगा, कि तू यहोवा का स्मरण करके मुझ से
सच ही कह। १७ मीकायाह ने कहा मुझे
समस्त इस्राएल बिना चरवाहे की भेड़-
बकरियों की नाईं पहाड़ों पर; तित्तर बित्तर
देख पड़ा, और यहोवा का यह वचन आया,
कि वे तो अनाथ हैं; अतएव वे अपने अपने
घर कुशल क्षेम से लौट जाएं। १८ तब
इस्राएल के राजा ने यहोशापात से कहा,
क्या मैं ने तुझ से न कहा था, कि वह मेरे
विषय कल्याण की नहीं हानि ही की
भविष्यद्वाणी करेगा। १९ मीकायाह ने
कहा इस कारण तू यहोवा का यह वचन
सुन! मुझे सिंहासन पर विराजमान
यहोवा और उसके पास दाहिने बांयें खड़ी
हुई स्वर्ग की समस्त सेना दिखाई दी
है। २० तब यहोवा ने पूछा, अहाब को
कौन ऐसा बहकाएगा, कि वह गिलाद
के रामोत पर चढ़ाई करके खेत आए तब
किसी ने कुछ, और किसी ने कुछ कहा।
२१ निदान एक आत्मा पास आकर
यहोवा के सम्मुख खड़ी हुई, और कहने
लगी, मैं उसको बहकाऊंगी: यहोवा ने
पूछा, किस उपाय से? २२ उस ने कहा,
मैं जाकर उसके सब भविष्यद्वक्ताओं में
पैठकर उन से झूठ बुलवाऊंगी *। यहोवा
ने कहा, तेरा उसको बहकाना सुफल
होगा, जाकर ऐसा ही कर। २३ तो अब
सुन यहोवा ने तेरे इन सब भविष्यद्वक्ताओं
के मुंह में एक झूठ बोलनेवाली आत्मा पैठाई
है, और यहोवा ने तेरे विषय हानि की बात
कही है॥

२४ तब कनाना के पुत्र सिदकिय्याह ने
मीकायाह के निकट जा, उसके गाल पर

* मूल में—झूठा आत्मा हूंगा।

थपेडा मारकर पूछा, यहोवा का आत्मा मुझे
छोडकर तुझ से बातें करने को किधर गया ?
२५ मीकायाह ने कहा, जिस दिन तू छिपने
के लिये कोठरी से कोठरी में भागेगा, तब
तुझे बोध होगा। २६ तब इस्राएल के
राजा ने कहा, मीकायाह को नगर के हाकिम
आमोन और योआश राजकुमार के पास ले
जा, २७ और उन से कह, राजा यों कहता
है, कि इसको बन्दीगृह में डालो, और जब
तक मैं कुशल से न आऊं, तब तक इसे दुःख
की रोटी और पानी दिया करो। २८ और
मीकायाह ने कहा, यदि तू कभी कुशल से
लौटे, तो जान कि यहोवा ने मेरे द्वारा नहीं
कहा। फिर उस ने कहा, हे लोगो तुम सब
के सब सुन लो।।

२९ तब इस्राएल के राजा और यहूदा
के राजा यहोशापात दोनों ने गिलाद के
रामोत पर चढाई की। ३० और इस्राएल
के राजा ने यहोशापात से कहा, मैं तो भेष
बदलकर युद्ध क्षेत्र में जाऊंगा, परन्तु तू अपने
ही वस्त्र पहिने रहना। तब इस्राएल का
राजा भेष बदलकर युद्ध क्षेत्र में गया।
३१ और अराम के राजा ने तो अपने रथों
के बत्तीसों प्रधानों को आज्ञा दी थी, कि न
तो छोटे से लडो और न बडे से, केवल
इस्राएल के राजा से युद्ध करो। ३२ तो
जब रथों के प्रधानों ने यहोशापात को देखा,
तब कहा, निश्चय इस्राएल का राजा वही
है। और वे उसी से युद्ध करने को मुडे,
तब यहोशापात चिल्ला उठा। ३३ यह
देखकर कि वह इस्राएल का राजा नहीं है,
रथों के प्रधान उसका पीछा छोडकर लौट
गए। ३४ तब किसी ने अटकल से एक
तीर चलाया और वह इस्राएल के राजा के
झिलम और निचले वस्त्र के बीच छेदकर
लगा, तब उसने अपने सारथी से कहा, मैं
घायल हो गया हूं इसलिये बागडोर * फेर
कर मुझे सेना में से बाहर निकाल ले चल।
३५ और उस दिन युद्ध बढता गया और
राजा अपने रथ में औरों के सहारे अरामियों
के सम्मुख खडा रहा, और सांझ को मर
गया, और उसके घाव का लोहू बहकर रथ
के पौदान में भर गया। ३६ सूर्य डूबते
हुए सेना में यह पुकार हुई, कि हर एक अपने
नगर और अपने देश को लौट जाए।।

३७ जब राजा मर गया, तब शोमरोन
को पहुंचाया गया और शोमरोन में उसे
मिट्टी दी गई। ३८ और यहोवा के वचन
के अनुसार जब उसका रथ शोमरोन के
पोखरे में धोया गया, तब कुत्तों ने उसका
लोहू चाट लिया, और वेश्याएं यहीं स्नान
करती थीं। ३९ अहाब के और सब काम
जो उस ने किए, और हाथीदांत का जो
भवन उस ने बनाया, और जो जो नगर
उस ने बसाए थे, यह सब क्या इस्राएली
राजाओं के इतिहास की पुस्तक में नहीं
लिखा है? ४० निदान अहाब अपने
पुरखाओं के संग सो गया और उसका पुत्र
अहज्याह उसके स्थान पर राज्य करने
लगा।।

(यहोशापात का राज्य)

४१ इस्राएल के राजा अहाब के चौथे
वर्ष में आसा का पुत्र यहोशापात यहूदा पर
राज्य करने लगा। ४२ जब यहोशापात
राज्य करने लगा, तब वह पैंतीस वर्ष का
था। और पच्चीस वर्ष तक यरूशलेम में
राज्य करता रहा। और उसकी माता का
नाम अजूबा था, जो शिल्ही की बेटी थी।
४३ और उसकी चाल सब प्रकार से उसके
पिता आसा की सी थी, अर्थात जो यहोवा

* मूल में—अपना हाथ।

की दृष्टि मे ठीक है वही वह करता रहा,
और उस मे कुछ न मुड़ा। तौभी ऊंचे स्थान
ढाए न गए, प्रजा के लोग ऊंचे स्थानों पर
उस समय भी बलि किया करते थे और
धूप भी जलाया करते थे। ४४ यहो-
शापात ने इस्राएल के राजा से मेल किया।
४५ और यहोशापात के काम और जो
वीरता उस ने दिखाई, और उस ने जो जो
लडाइया की, यह सब क्या यहूदा के राजाओं
के इतिहास की पुस्तक मे नहीं लिखा है?
४६ पुरुषगामियों में से जो उसके पिता
आसा के दिनो मे रह गए थे, उनको उस ने
देश मे से नाश किया॥

४७ उस समय एदोम में कोई राजा न
था; एक नायब राजकाज का काम करता
था। ४८ फिर यहोशापात ने तर्शीश के
जहाज सोना लाने के लिये ओपीर जाने को
बनवा लिए, परन्तु वे एश्योनगेबेर मे टूट
गए, इसलिये वहा न जा सके। ४९ तब
अहाब के पुत्र अहज्याह ने यहोशापात से
कहा, मेरे जहाजियो को अपने जहाजियो
के संग, जहाजों मे जाने दे, परन्तु यहोशापात
ने इनकार किया। ५० निदान यहोशापात
अपने पुरखाओं के संग सो गया और उसको
उसके पुरखाओं के साथ उसके मूलपुरुष
दाऊद के नगर में मिट्टी दी गई। और
उसका पुत्र यहोराम उसके स्थान पर राज्य
करने लगा॥

(अहज्याह का राज्य)

५१ यहूदा के राजा यहोशापात के
सत्रहवे वर्ष मे अहाब का पुत्र अहज्याह शोम-
रोन मे इस्राएल पर राज्य करने लगा और
दो वर्ष तक इस्राएल पर राज्य करता रहा।
५२ और उस ने वह किया, जो यहोवा की
दृष्टि मे बुरा था। और उसकी चाल उसके
माता पिता, और नबात के पुत्र यारोबाम
की सी थी जिस ने इस्राएल से पाप करवाया
था। ५३ जैसे उसका पिता बाल की
उपासना और उसे दण्डवत करने से इस्रा-
एल के परमेश्वर यहोवा को क्रोधित करता
रहा वैसे ही अहज्याह भी करता रहा॥

---

# राजाओं का वृत्तान्त—दूसरा भाग

(अहज्याह की मृत्यु)

१ अहाब के मरने के बाद मोआब
इस्राएल के विरुद्ध हो गया। २ और
अहज्याह एक झिलमिलीदार खिड़की में से,
जो शोमरोन में उसकी अटारी में थी, गिर
पडा, और बीमार हो गया। तब उस ने
दूतों को यह कहकर भेजा, कि तुम जाकर
एक्रोन के बालजबूब * नाम देवता से यह
पूछ आओ, कि क्या मैं इस बीमारी से बचूंगा
कि नहीं? ३ तब यहोवा के दूत ने तिशबी
एलिय्याह से कहा, उठकर शोमरोन के राजा
के दूतों से मिलने को जा, और उन से कह,
क्या इस्राएल में कोई परमेश्वर नहीं जो तुम

* अर्थात् मक्खियों का नाश।

एक्रोन के बालजबूब देवता से पूछने जाते
हो? ४ इसलिये अब यहोवा तुझ से यो
कहता है, कि जिस पलंग पर तू पड़ा है, उस
पर से कभी न उठेगा, परन्तु मर ही जाएगा।
तब एलिय्याह चला गया। ५ जब अह-
ज्याह के दूत उसके पास लौट आए, तब
उस ने उन से पूछा, तुम क्यो लौट आए हो?
६ उन्हों ने उस से कहा, कि एक मनुष्य
हम से मिलने को आया, और कहा, कि
जिस राजा ने तुम को भेजा उसके पास
लौटकर कहो, यहोवा यो कहता है, कि क्या
इस्राएल मे कोई परमेश्वर नही जो तू एक्रोन
के बालजबूब देवता से पूछने को भेजता है?
इस कारण जिस पलग पर तू पडा है, उस
पर से कभी न उठेगा, परन्तु मर ही जाएगा।
७ उस ने उन से पूछा, जो मनुष्य तुम से
मिलने को आया, और तुम से ये बाते कही,
उसका कैसा रंग-रूप था? ८ उन्हो ने
उसको उत्तर दिया, वह तो रोआर मनुष्य
था और अपनी कमर मे चमडे का फेटा
बान्धे हुए था। उस ने कहा, वह तिशबी
एलिय्याह होगा। ९ तब उस ने उसके
पास पचास सिपाहियों के एक प्रधान को,
उसके पचासों सिपाहियों समेत भेजा।
प्रधान ने उसके पास जाकर क्या देखा कि
वह पहाड़ की चोटी पर बैठा है। और
उस ने उस से कहा, हे परमेश्वर के भक्त
राजा ने कहा है, कि तू उतर आ। १० एलि-
य्याह ने उस पचास सिपाहियों के प्रधान से
कहा, यदि मै परमेश्वर का भक्त हू तो
आकाश से आग गिरकर तुझे तेरे पचासो
समेत भस्म कर डाले। तब आकाश से
आग उतरी और उसे उसके पचासो समेत
भस्म कर दिया। ११ फिर राजा ने उसके
पास पचास सिपाहियों के एक और प्रधान
को, पचासों सिपाहियों समेत भेज दिया।
प्रधान ने उस से कहा हे परमेश्वर के भक्त
राजा ने कहा है, कि फुर्ती से तू उतर आ।
१२ एलिय्याह ने उत्तर देकर उन से कहा,
यदि मै परमेश्वर का भक्त हू तो आकाश से
आग गिरकर तुझे, तेरे पचासों समेत भस्म
कर डाले, तब आकाश से परमेश्वर की
आग उतरी और उसे उसके पचासों समेत
भस्म कर दिया। १३ फिर राजा ने तीसरी
बार पचास सिपाहियो के एक और प्रधान
को, पचासो सिपाहियो समेत भेज दिया,
और पचास का वह तीसरा प्रधान चढ़कर,
एलिय्याह के साम्हने घुटनों के बल गिरा,
और गिडगिडा कर उस से कहने लगा, हे
परमेश्वर के भक्त मेरा प्राण और तेरे इन
पचास दासो के प्राण तेरी दृष्टि मे अनमोल
ठहरे। १४ पचास पचास सिपाहियों के
जो दो प्रधान अपने अपने पचासों समेत
पहिले आए थे, उनको तो आग ने आकाश
से गिरकर भस्म कर डाला, परन्तु अब मेरा
प्राण तेरी दृष्टि मे अनमोल ठहरे। १५ तब
यहोवा के दूत ने एलिय्याह से कहा, उसके
संग नीचे जा, उस से मत डर। तब एलि-
य्याह उठकर उसके सग राजा के पास नीचे
गया। १६ और उस से कहा, यहोवा
यो कहता है, कि तू ने तो एक्रोन के
बालजबूब देवता से पूछने को दूत भेजे थे
तो क्या इस्राएल में कोई परमेश्वर नही
कि जिस से तू पूछ सके? इस कारण तू
जिस पलग पर पडा है, उस पर से कभी न
उठेगा, परन्तु मर ही जाएगा। १७ यहोवा
के इस वचन के अनुसार जो एलिय्याह ने
कहा था, वह मर गया। और उसके सन्तान
न होने के कारण यहोराम उसके स्थान पर
यहूदा के राजा यहोशापात के पुत्र यहोराम
के दूसरे वर्ष मे राज्य करने लगा। १८ अह-
ज्याह के और काम जो उस ने किए वह क्या

इस्राएल के राजाओं के इतिहास की पुस्तक
में नहीं लिखे हैं?

### (एलिय्याह का स्वर्गारोहण)

**२** जब यहोवा एलिय्याह को बवंडर
के द्वारा स्वर्ग में उठा लेने को था, तब
एलिय्याह और एलीशा दोनों संग संग गिल-
गाल से चले। २ एलिय्याह ने एलीशा से
कहा, यहोवा मुझे बेतेल तक भेजता है इस-
लिये तू यहीं ठहरा रह। एलीशा ने कहा,
यहोवा के और तेरे जीवन की शपथ मैं तुझे
नहीं छोड़ने का; इसलिये वे बेतेल को चले
गए। ३ और बेतेलवासी भविष्यद्वक्ताओं
के चेले एलीशा के पास आकर कहने लगे,
क्या तुझे मालूम है कि आज यहोवा तेरे
स्वामी को तेरे ऊपर से उठा लेने पर है?
उस ने कहा, हां, मुझे भी यह मालूम है, तुम
चुप रहो। ४ और एलिय्याह ने उस से
कहा, हे एलीशा, यहोवा मुझे यरीहो को
भेजता है, इसलिये तू यहीं ठहरा रह;
उस ने कहा, यहोवा के और तेरे जीवन की
शपथ मैं तुझे नहीं छोड़ने का, सो वे यरीहो
को आए। ५ और यरीहोवासी भविष्य-
द्वक्ताओं के चेले एलीशा के पास आकर कहने
लगे, क्या तुझे मालूम है कि आज यहोवा
तेरे स्वामी को तेरे ऊपर से उठा लेने पर है?
उस ने उत्तर दिया, हां मुझे भी मालूम है,
तुम चुप रहो। ६ फिर एलिय्याह ने उस से
कहा, यहोवा मुझे यरदन तक भेजता है, सो
तू यहीं ठहरा रह, उस ने कहा, यहोवा के
और तेरे जीवन की शपथ मैं तुझे नहीं छोड़ने
का; सो वे दोनों आगे चले। ७ और
भविष्यद्वक्ताओं के चेलों में से पचास जन
जाकर उनके साम्हने दूर खड़े हुए, और वे
दोनों यरदन के तीर खड़े हुए। ८ तब एलि-
य्याह ने अपनी चद्दर पकड़कर ऐंठ ली, और
जल पर मारा, तब वह इधर उधर दो भाग
हो गया; और वे दोनों स्थल ही स्थल पार
उतर गए। ९ उनके पार पहुंचने पर
एलिय्याह ने एलीशा से कहा, उस से पहिले
कि मैं तेरे पास से उठा लिया जाऊं जो कुछ
तू चाहे कि मैं तेरे लिये करूं वह मांग;
एलीशा ने कहा, तुझ में जो आत्मा है, उसका
दूना भाग मुझे मिल जाए। १० एलिय्याह
ने कहा, तू ने कठिन बात मांगी है, तौभी यदि
तू मुझे उठा लिये जाने के बाद देखने पाए तो
तेरे लिये ऐसा ही होगा; नहीं तो न होगा।
११ वे चलते चलते बातें कर रहे थे, कि
अचानक एक अग्निमय रथ और अग्निमय
घोड़ों ने उनको अलग अलग किया, और
एलिय्याह बवंडर में होकर स्वर्ग पर चढ़
गया। १२ और उसे एलीशा देखता और
पुकारता रहा, हाय मेरे पिता! हाय
मेरे पिता! हाय इस्राएल के रथ और
सवारो! जब वह उसको फिर देख न पड़ा,
तब उस ने अपने वस्त्र पकड़े और फाड़कर
दो भाग कर दिए। १३ फिर उस ने एलि-
य्याह की चद्दर उठाई जो उस पर से गिरी
थी, और वह लौट गया, और यरदन के तीर
पर खड़ा हुआ। १४ और उस ने एलिय्याह
की वह चद्दर जो उस पर से गिरी थी, पकड़
कर जल पर मारी और कहा, एलिय्याह का
परमेश्वर यहोवा कहां है? जब उस ने जल
पर मारा, तब वह इधर उधर दो भाग हो
गया और एलीशा पार हो गया। १५ उसे
देखकर भविष्यद्वक्ताओं के चेले जो यरीहो
में उसके साम्हने थे, कहने लगे, एलिय्याह
में जो आत्मा थी, वही एलीशा पर ठहर गई
है; सो वे उस से मिलने को आए और उसके
साम्हने भूमि तक झुककर दण्डवत की।
१६ तब उन्हों ने उस से कहा, सुन, तेरे दासों
के पास पचास बलवान पुरुष हैं, वे जाकर

तेरे स्वामी को ढूंढे, सम्भव है कि क्या जाने
यहोवा के आत्मा ने उसको उठाकर किसी
पहाड पर वा किसी तराई मे डाल दिया हो;
उस ने कहा, मत भेजो। १७ जब उन्हों ने
उसको यहा तक दबाया कि वह लज्जित हो
गया, तब उस ने कहा, भेज दो, सो उन्हो ने
पचास पुरुष भेज दिए, और वे उसे तीस दिन
तक ढूंढते रहे परन्तु न पाया। १८ उस
समय तक वह यरीहो मे ठहरा रहा, सो जब
वे उसके पास लौट आए, तब उस ने उन से
कहा, क्या मैं ने तुम से न कहा था, कि मत
जाओ ?

(एलीशा के दो आश्चर्य कर्म)

१९ उस नगर के निवासियो ने एलीशा
से कहा, देख, यह नगर मनभावने स्थान पर
बसा है, जैसा मेरा प्रभु देखता है परन्तु पानी
बुरा है; और भूमि गर्भ गिरानेवाली है।
२० उस ने कहा, एक नये प्याले मे नमक
डालकर मेरे पास ले आओ, वे उसे उसके
पास ले आए। २१ तब वह जल के सोते
के पास निकल गया, और उस में नमक
डालकर कहा, यहोवा यों कहता है, कि मै
यह पानी ठीक कर देता हूं, जिस से वह फिर
कभी मृत्यु वा गर्भ गिरने का कारण न
होगा। २२ एलीशा के इस वचन के अनु-
सार पानी ठीक हो गया, और आज तक
ऐसा ही है।।

२३ वहां से वह बेतेल को चला, और
मार्ग की चढाई में चल रहा था कि नगर से
छोटे लड़के निकलकर उसका ठट्ठा करके
कहने लगे, हे चन्दुए चढ़ जा, हे चन्दुए चढ़
जा। २४ तब उस ने पीछे की ओर फिर
कर उन पर दृष्टि की और यहोवा के नाम
से उनको शाप दिया, तब जगल में से दो
रीछिनियों ने निकलकर उन में से बयालीस
लडके फाड डाले। २५ वहा से वह कर्म्मेल
को गया, और फिर वहा से शोमरोन को
लौट गया।।

(यहोराम के राज्य का आरम्भ)

३ यहूदा के राजा यहोशापात के
अठारहवे वर्ष मे अहाब का पुत्र यहो-
राम शिमरोन में राज्य करने लगा, और
बारह वर्ष तक राज्य करता रहा। २ उस
ने वह किया जो यहोवा की दृष्टि मे बुरा है
तौभी उस ने अपने माता-पिता के बराबर
नही किया वरन अपने पिता की बनवाई हुई
बाल की लाट को दूर किया। ३ तौभी वह
नबात के पुत्र यारोबाम के ऐसे पापों में जैसे
उस ने इस्राएल मे भी कराए लिपटा रहा
और उन से न फिरा।।

(मोआब पर विजय)

४ मोआब का राजा मेशा बहुत सी
भेड़-बकरियां रखता था, और इस्राएल के
राजा को एक लाख बच्चे और एक लाख
मेढों का ऊन कर की रीति से दिया करता
था। ५ जब अहाब मर गया, तब मोआब
के राजा ने इस्राएल के राजा से बलवा
किया। ६ उस समय राजा यहोराम ने
शोमरोन से निकलकर सारे इस्राएल की
गिनती ली। ७ और उस ने जाकर यहूदा
के राजा यहोशापात के पास यों कहला भेजा,
कि मोआब के राजा ने मुझ से बलवा किया
है, क्या तू मेरे संग मोआब से लड़ने को
चलेगा ? उस ने कहा, हां मैं चलूंगा, जैसा
तू वैसा मैं, जैसी तेरी प्रजा वैसी मेरी प्रजा,
और जैसे तेरे घोड़े वैसे मेरे भी घोड़े है।
८ फिर उस ने पूछा, हम किस मार्ग से
जाएं ? उस ने उत्तर दिया, एदोम के जंगल
से होकर।।

९ तब इस्राएल का राजा, और यहूदा
का राजा, और एदोम का राजा चले और
जब सात दिन तक घूमकर चल चुके, तब
सेना और उसके पीछे पीछे चलनेवाले पशुओं
के लिये कुछ पानी न मिला। १० और
इस्राएल के राजा ने कहा, हाय! यहोवा ने
इन तीन राजाओं को इसलिये इकट्ठा किया,
कि उनको मोआब के हाथ में कर दे।
११ परन्तु यहोशापात ने कहा, क्या यहां
यहोवा का कोई नबी नहीं है, जिसके द्वारा
हम यहोवा से पूछें? इस्राएल के राजा के
किसी कर्मचारी ने उत्तर देकर कहा, हां,
शापात का पुत्र एलीशा जो एलिय्याह के
हाथों को धुलाया करता था वह तो यहां है।
१२ तब यहोशापात ने कहा, उसके पास
यहोवा का वचन पहुंचा करता है। तब
इस्राएल का राजा और यहोशापात और
एदोम का राजा उसके पास गए। १३ तब
एलीशा ने इस्राएल के राजा से कहा, मेरा
तुझ से क्या काम है? अपने पिता के
भविष्यद्वक्ताओं और अपनी माता के नबियों
के पास जा। इस्राएल के राजा ने उस से
कहा, ऐसा न कह, क्योंकि यहोवा ने इन
तीनों राजाओं को इसलिये इकट्ठा किया,
कि इनको मोआब के हाथ में कर दे।
१४ एलीशा ने कहा, सेनाओं का यहोवा
जिसके सम्मुख में उपस्थित रहा करता हूं,
उसके जीवन की शपथ यदि मैं यहूदा के राजा
यहोशापात का आदर मान न करता, तो मैं
न तो तेरी ओर मुंह करता और न तुझ पर
दृष्टि करता। १५ अब कोई बजवैय्या
मेरे पास ले आओ। जब बजवैय्या बजाने
लगा, तब यहोवा की शक्ति * एलीशा पर
हुई। १६ और उस ने कहा, इस नाले में
तुम लोग इतना खोदो, कि इस में गड्हे ही
गड्हे हो जाएं। १७ क्योंकि यहोवा यों
कहता है, कि तुम्हारे साम्हने न तो वायु
चलेगी, और न वर्षा होगी; तौभी यह नाला
पानी से भर जाएगा; और अपने गाय बैलों
और पशुओं समेत तुम पीने पाओगे।
१८ और इसको हलकी सी बात जानकर
यहोवा मोआब को भी तुम्हारे हाथ में कर
देगा। १९ तब तुम सब गढ़वाले और
उत्तम नगरों को नाश करना, और सब अच्छे
वृक्षों को काट डालना, और जल के सब
सोतों को भर देना, और सब अच्छे खेतों
में पत्थर फेंककर उन्हें बिगाड़ देना।
२० बिहान को अन्नबलि चढ़ाने के समय
एदोम की ओर से जल बह आया, और देश
जल से भर गया। २१ यह सुनकर कि
राजाओं ने हम से युद्ध करने के लिये चढ़ाई
की है, जितने मोआबियों की अवस्था
हथियार बान्धने योग्य थी, वे सब बुलाकर
इकट्ठे किए गए, और सिवाने पर खड़े हुए।
२२ बिहान को जब वे उठे उस समय सूर्य
की किरणें उस जल पर ऐसी पड़ी कि वह
मोआबियों की परली ओर से लोहू सा लाल
दिखाई पड़ा। २३ तो वे कहने लगे वह तो
लोहू होगा, निःसन्देह वे राजा एक दूसरे को
मारकर नाश हो गए हैं, इसलिये अब हे
मोआबियो लूट लेने को जाओ; २४ और
जब वे इस्राएल की छावनी के पास आए ही
थे, कि इस्राएली उठकर मोआबियों को
मारने लगे और वे उनके साम्हने से भाग
गए; और वे मोआब को मारते मारते उनके
देश में * पहुंच गए। २५ और उन्हों ने
नगरों को ढा दिया, और सब अच्छे खेतों में
एक एक पुरुष ने अपना अपना पत्थर डाल

* मूल में—हाथ।

* मूल में—उस में।

कर उन्हें भर दिया; और जल के सब सोतों
को भर दिया; और सब अच्छे अच्छे वृक्षों
को काट डाला, यहा तक कि कीर्हरेशेत के
पत्थर तो रह गए, परन्तु उसको भी चारों
ओर गोफन चलानेवालों ने जाकर मारा।
२६ यह देखकर कि हम युद्ध मे हार चले,
मोआब के राजा ने सात सौ तलवार रखने-
वाले पुरुष सग लेकर एदोम के राजा तक
पाति चीरकर पहुचने का यत्न किया परन्तु
पहुच न सका। २७ तब उस ने अपने जेठे
पुत्र को जो उसके स्थान में राज्य करनेवाला
था पकडकर शहरपनाह पर होमबलि
चढाया। इस कारण इस्राएल पर बडा ही
क्रोध हुआ, सो वे उसे छोडकर अपने देश को
लौट गए॥

(एलीशा के चार आश्चर्य कर्म)

४ भविष्यद्वक्ताओं के चेलों की
पत्नियों मे से एक स्त्री ने एलीशा की
दोहाई देकर कहा, तेरा दास मेरा पति मर
गया, और तू जानता है कि वह यहोवा का
भय माननेवाला था, और जिसका वह कर्ज-
दार था वह आया है कि मेरे दोनो पुत्रो को
अपने दास बनाने के लिये ले जाए।
२ एलीशा ने उस से पूछा, मैं तेरे लिये क्या
करूं? मुझ से कह, कि तेरे घर में क्या है?
उस ने कहा, तेरी दासी के घर में एक हांड़ी
तेल को छोड़ और कुछ नही है। ३ उस ने
कहा, तू बाहर जाकर अपनी सब पडोसिनों
से खाली बरतन मांग ले आ, और थोड़े
बरतन न लाना। ४ फिर तू अपने बेटों
समेत अपने घर में जा, और द्वार बन्द करके
उन सब बरतनों में तेल उण्डेल देना, और
जो भर जाए उन्हें अलग रखना। ५ तब
वह उसके पास से चली गई, और अपने बेटों
समेत अपने घर जाकर द्वार बन्द किया;
तब वे तो उसके पास बरतन लाते गए और
वह उण्डेलती गई। ६ जब बरतन भर गए,
तब उस ने अपने बेटे से कहा, मेरे पास एक
और भी ले आ, उस ने उस से कहा, और
बरतन तो नही रहा। तब तेल थम गया।
७ तब उस ने जाकर परमेश्वर के भक्त को
यह बता दिया। और उस ने कहा, जा तेल
बेचकर ऋण भर दे, और जो रह जाए,
उस मे तू अपने पुत्रो सहित अपना निर्वाह
करना॥

८ फिर एक दिन की बात है कि एलीशा
शूनेम को गया, जहां एक कुलीन स्त्री थी,
और उस ने उसे रोटी खाने के लिये बिनती
करके विवश किया। और जब जब वह
उधर से जाता, तब तब वह वहा रोटी खाने
को उतरता था। ९ और उस स्त्री ने अपने
पति से कहा, सुन यह जो बार बार हमारे
यहा से होकर जाया करता है वह मुझे
परमेश्वर का कोई पवित्र भक्त जान पडता
है। १० तो हम भीत पर एक छोटी उपरौठी
कोठरी बनाए, और उस मे उसके लिये एक
खाट, एक मेज, एक कुर्सी और एक दीवट
रखें, कि जब जब वह हमारे यहां आए, तब
तब उसी में टिका करे। ११ एक दिन की
बात है, कि वह वहा जाकर उस उपरौठी
कोठरी में टिका और उसी में लेट गया।
१२ और उस ने अपने सेवक गेहजी से
कहा, उस शूनेमिन को बुला ले। उसके
बुलाने से वह उसके साम्हने खड़ी हुई।
१३ तब उस ने गेहजी से कहा, इस से कह,
कि तू ने हमारे लिये ऐसी बड़ी चिन्ता की है,
तो तेरे लिये क्या किया जाए? क्या तेरी
चर्चा राजा, वा प्रधान सेनापति से की
जाए? उस ने उत्तर दिया मैं तो अपने ही
लोगों में रहती हूं। १४ फिर उस ने कहा,
तो इसके लिये क्या किया जाए? गेहजी

ने उत्तर दिया, निश्चय उसके कोई लडका
नही, और उसका पति बूढ़ा है। १५ उस
ने कहा, उसको बुला ले। और जब उस ने
उसे बुलाया, तब वह द्वार मे खडी हुई।
१६ तब उस ने कहा, बसन्त ऋतु म दिन
पूरे होने पर तू एक बेटा छाती से लगाएगी।
स्त्री ने कहा, हे मेरे प्रभु! हे परमेश्वर के
भक्त ऐसा नही, अपनी दासी को धोखा न
दे। १७ और स्त्री को गर्भ रहा, और
वसन्त ऋतु का जो समय एलीशा ने उस से
कहा था, उसी समय जब दिन पूरे हुए, तब
उसके पुत्र उत्पन्न हुआ। १८ और जब
लड़का बडा हो गया, तब एक दिन वह अपने
पिता के पास लवनेवालो के निकट निकल
गया। १९ और उस ने अपने पिता से
कहा, आह! मेरा सिर, आह! मेरा सिर।
तब पिता ने अपने सेवक से कहा, इसको
इसकी माता के पास ले जा। २० वह उसे
उठाकर उसकी माता के पास ले गया, फिर
वह दोपहर तक उसके घुटनों पर बैठा रहा,
तब मर गया। २१ तब उस ने चढकर
उसको परमेश्वर के भक्त की खाट पर लिटा
दिया, और निकलकर किवाड बन्द किया,
तब उतर गई। २२ और उस ने अपने
पति से पुकारकर कहा, मेरे पास एक सेवक
और एक गदही तुरन्त भेज दे कि मै परमेश्वर
के भक्त के यहा झट पट हो आऊं। २३ उस
ने कहा, आज तू उसके यहां क्यो जाएगी?
आज न तो नये चांद का, और न विश्राम का
दिन है; उस ने कहा, कल्याण होगा*।
२४ तब उस स्त्री ने गदही पर काठी बान्ध
कर अपने सेवक से कहा, हांके चल, और
मेरे कहे बिना हांकने में ढिलाई न करना।
२५ तो वह चलते चलते कर्मेल पर्वत को
परमेश्वर के भक्त के निकट पहुची। उसे
दूर से देखकर परमेश्वर के भक्त ने अपने
सेवक गेहजी से कहा, देख, उधर तो वह
शूनेमिन है। २६ अब उस से मिलने को
दौड़ जा, और उस से पूछ, कि तू कुशल से
है? तेरा पति भी कुशल से है? और
लडका भी कुशल मे है? पूछने पर स्त्री ने
उत्तर दिया, हा, कुशल से है। २७ वह
पहाड पर परमेश्वर के भक्त के पास पहुची,
और उसके पाव पकडने लगी, तब गेहजी
उसके पास गया, कि उसे धक्का देकर हटाए,
परन्तु परमेश्वर के भक्त ने कहा, उसे छोड़
दे, उसका मन व्याकुल है, परन्तु यहोवा ने
मुझ को नही बताया, छिपा ही रखा है।
२८ तब वह कहने लगी, क्या मै ने अपने प्रभु
से पुत्र का बर मागा था? क्या मै ने न कहा
था मुझे धोखा न दे? २९ तब एलीशा ने
गेहजी से कहा, अपनी कमर बान्ध, और मेरी
छडी हाथ मे लेकर चला जा, मार्ग में यदि
कोई तुझे मिले तो उसका कुशल न पूछना,
और कोई तेरा कुशल पूछे, तो उसको उत्तर
न देना, और मेरी यह छडी उस लडके के मुंह
पर धर देना। ३० तब लडके की मां ने
एलीशा से कहा, यहोवा के और तेरे जीवन
की शपथ मैं तुझे न छोड़ूंगी। तो वह उठकर
उसके पीछे पीछे चला। ३१ उन से पहिले
पहुचकर गेहजी ने छड़ी को उस लडके के
मुह पर रखा, परन्तु कोई शब्द न सुन पड़ा,
और न उस ने कान लगाया, तब वह एलीशा
से मिलने को लौट आया, और उसको बतला
दिया, कि लडका नही जागा। ३२ जब
एलीशा घर में आया, तब क्या देखा, कि
लडका मरा हुआ उसकी खाट पर पड़ा है।
३३ तब उस ने अकेला भीतर जाकर
किवाड़ बन्द किया, और यहोवा से प्रार्थना
की। ३४ तब वह चढ़कर लड़के पर इस

* मूल में—उस ने कहा कुशल।

रीति से लेट गया कि अपना मुह उसके मुंह
से और अपनी आखे उसकी आखो से और
अपने हाथ उसके हाथों से मिला दिये और
वह लडके पर पसर गया, तब लडके की देह
गर्म होने लगी। ३५ और वह उसे छोडकर
घर मे इधर उधर टहलने लगा, और फिर
चढकर लडके पर पसर गया; तब लडके ने
सात बार छीका, और अपनी आखें खोली।
३६ तब एलीशा ने गेहजी को बुलाकर कहा,
शूनेमिन को बुला ले। जब उसके बुलाने से
वह उसके पास आई, तब उस ने कहा, अपने
बेटे को उठा ले। ३७ वह भीतर गई, और
उसके पावों पर गिर भूमि तक झुककर
दण्डवत किया; फिर अपने बेटे को
उठाकर निकल गई॥

३८ तब एलीशा गिलगाल को लौट
गया। उस समय देश मे अकाल था, और
भविष्यद्वक्ताओं के चेले उसके साम्हने बैठे
हुए थे, और उस ने अपने सेवक से कहा,
हण्डा चढाकर भविष्यद्वक्ताओं के चेलों के
लिये कुछ पका। ३९ तब कोई मैदान में
साग तोड़ने गया, और कोई जगली लता
पाकर अपनी अकवार भर इन्द्रायण तोड ले
आया, और फाक फाक करके पकने के लिये
हण्डे मे डाल दिया, और वे उसको न पहि-
चानते थे। ४० तब उन्हो ने उन मनुष्यों
के खाने के लिये हण्डे मे से परोसा। खाते
समय वे चिल्लाकर बोल उठे, हे परमेश्वर के
भक्त हण्डे मे माहुर * है, और वे उस में से
खा न सके। ४१ तब एलीशा ने कहा,
अच्छा, कुछ मैदा ले आओ, तब उस ने उसे
हण्डे मे डाल कर कहा, उन लोगो के खाने के
लिये परोस दे, फिर हण्डे मे कुछ हानि की
वस्तु न रही॥

* मूल में—मृत्यु।

४२ और कोई मनुष्य बालशालीशा से,
पहिले उपजे हुए जव की बीस रोटिया, और
अपनी बोरी मे हरी बाले परमेश्वर के भक्त
के पास ले आया, तो एलीशा ने कहा, उन
लोगो को खाने के लिये दे। ४३ उसके
टहलुए ने कहा, क्या मैं सौ मनुष्यों के साम्हने
इतना ही रख दू? उस ने कहा, लोगों को
दे दे कि खाएं, क्योंकि यहोवा यो कहता है,
उनके खाने के बाद कुछ बच भी जाएगा।
४४ तब उस ने उनके आगे धर दिया, और
यहोवा के वचन के अनुसार उनके खाने के
बाद कुछ बच भी गया॥

(नामान कोढ़ी का शुद्ध किया जाना)

५ अराम के राजा का नामान नाम
सेनापति अपने स्वामी की दृष्टि में बडा
और प्रतिष्ठित पुरुष था, क्योंकि यहोवा ने
उसके द्वारा अरामियो को विजयी किया था,
और यह शूरवीर था, परन्तु कोढी था।
२ अरामी लोग दल बान्धकर इस्राएल के
देश मे जाकर वहा से एक छोटी लड़की
बन्धुवाई मे ले आए थे और वह नामान की
पत्नी की सेवा करती थी। ३ उस ने अपनी
स्वामिन से कहा, जो मेरा स्वामी शोमरोन
के भविष्यद्वक्ता के पास होता, तो क्या ही
अच्छा होता! क्योंकि वह उसको कोढ से
चगा कर देता। ४ तो किसी ने उसके प्रभु
के पास जाकर कह दिया, कि इस्राएली
लडकी इस प्रकार कहती है। ५ अराम के
राजा ने कहा, तू जा, मैं इस्राएल के राजा के
पास एक पत्र भेजूंगा; तब वह दस किक्कार
चान्दी और छः हजार टुकडे सोना, और दस
जोड़े कपडे साथ लेकर रवाना हो गया।
६ और वह इस्राएल के राजा के पास वह
पत्र ले गया जिस में यह लिखा था, कि जब
यह पत्र तुझे मिले, तब जानना कि मैं ने

नामान नाम अपने एक कर्मचारी को तेरे
पास इसलिये भेजा है, कि तू उसका कोढ़ दूर
कर दे। ७ इस पत्र के पढ़ने पर इस्राएल
का राजा अपने वस्त्र फाड़कर बोला, क्या मैं
मारनेवाला और जिलानेवाला परमेश्वर
हूं कि उस पुरुष ने मेरे पास किसी को
इसलिये भेजा है कि मैं उसका कोढ़ दूर
करूं? सोच विचार तो करो, वह मुझ
से झगड़े का कारण ढूंढ़ता होगा। ८ यह
सुनकर कि इस्राएल के राजा ने अपने वस्त्र
फाड़े हैं, परमेश्वर के भक्त एलीशा ने राजा
के पास कहला भेजा, तू ने क्यों अपने वस्त्र
फाड़े हैं? वह मेरे पास आए, तब जान
लेगा, कि इस्राएल में भविष्यद्वक्ता तो है।
९ तब नामान घोड़ों और रथों समेत
एलीशा के द्वार पर आकर खड़ा हुआ।
१० तब एलीशा ने एक दूत से उसके पास
यह कहला भेजा, कि तू जाकर यरदन में सात
बार डुबकी मार, तब तेरा शरीर ज्यों का
त्यों हो जाएगा, और तू शुद्ध होगा।
११ परन्तु नामान क्रोधित हो यह कहता
हुआ चला गया, कि मैं ने तो सोचा था, कि
अवश्य वह मेरे पास बाहर आएगा, और
खड़ा होकर अपने परमेश्वर यहोवा से
प्रार्थना करके कोढ़ के स्थान पर अपना हाथ
फेरकर कोढ़ को दूर करेगा! १२ क्या
दमिश्क की अबाना और पर्पर नदियां इस्रा-
एल के सब जलाशयों से उत्तम नहीं है?
क्या मैं उन में स्नान करके शुद्ध नहीं हो
सकता हूं? इसलिये वह जलजलाहट से
भरा हुआ लौटकर चला गया। १३ तब
उसके सेवक पास आकर कहने लगे, हे हमारे
पिता यदि भविष्यद्वक्ता तुझे कोई भारी
काम करने की आज्ञा देता, तो क्या तू उसे न
करता? फिर जब वह कहता है, कि स्नान
करके शुद्ध हो जा, तो कितना अधिक इसे
मानना चाहिये। १४ तब उस ने परमेश्वर
के भक्त के वचन के अनुसार यरदन को
जाकर उस में सात बार डुबकी मारी, और
उसका शरीर छोटे लड़के का सा हो गया,
और वह शुद्ध हो गया॥

१५ तब वह अपने सब दल बल समेत
परमेश्वर के भक्त के यहां लौट आया, और
उसके सम्मुख खड़ा होकर कहने लगा सुन,
अब मैं ने जान लिया है, कि समस्त पृथ्वी में
इस्राएल को छोड़ और कहीं परमेश्वर नहीं
है! इसलिये अब अपने दास की भेंट ग्रहण
कर। १६ एलीशा ने कहा, यहोवा जिसके
सम्मुख मैं उपस्थित रहता हूं उसके जीवन
की शपथ मैं कुछ भेंट न लूंगा, और जब उस
ने उसको बहुत विवश किया कि भेंट को
ग्रहण करे, तब भी वह इनकार ही करता
रहा। १७ तब नामान ने कहा, अच्छा, तो
तेरे दास को दो खच्चर मिट्टी मिले, क्योंकि
आगे को तेरा दास यहोवा को छोड़ और
किसी ईश्वर को होमबलि वा मेलबलि न
चढ़ाएगा। १८ एक बात तो यहोवा तेरे
दास के लिये क्षमा करे, कि जब मेरा स्वामी
रिम्मोन के भवन में दण्डवत करने को जाए,
और वह मेरे हाथ का सहारा ले, और यों
मुझे भी रिम्मोन के भवन में दण्डवत करनी
पड़े, तब यहोवा तेरे दास का यह काम क्षमा
करे कि मैं रिम्मोन के भवन में दण्डवत
करूं। १९ उस ने उस से कहा, कुशल से
विदा हो। २० वह उसके यहां से थोड़ी
दूर चला गया था, कि परमेश्वर के भक्त
एलीशा का सेवक गेहजी सोचने लगा, कि
मेरे स्वामी ने तो उस अरामी नामान को
ऐसा ही छोड़ दिया है कि जो वह ले आया
था उसको उस ने न लिया, परन्तु यहोवा के
जीवन की शपथ मैं उसके पीछे दौड़कर उस
से कुछ न कुछ ले लूंगा। २१ तब गेहजी

नामान के पीछे दौड़ा, और नामान किसी को
अपने पीछे दौड़ता हुआ देखकर, उस से
मिलने को रथ से उतर पड़ा, और पूछा,
सब कुशल क्षेम तो है? २२ उस ने
कहा, हां, सब कुशल है; परन्तु मेरे
स्वामी ने मुझे यह कहने को भेजा है, कि
एप्रैम के पहाड़ी देश से भविष्यद्वक्ताओं
के चेलों मे से दो जवान मेरे यहा
अभी आए है, इसलिये उनके लिये एक
किक्कार चान्दी और दो जोड़े वस्त्र दे।
२३ नामान ने कहा, दो किक्कार लेने को
प्रसन्न हो, तब उस ने उस से बहुत बिनती
करके दो किक्कार चान्दी अलग थैलियों में
बान्धकर, दो जोडे वस्त्र समेत अपने दो
सेवकों पर लाद दिया, और वे उन्हे उसके
आगे आगे ले चले। २४ जब वह टीले के
पास पहुचा, तब उस ने उन वस्तुओ को उन
से लेकर घर मे रख दिया, और उन मनुष्यों
को बिदा किया, और वे चले गए।
२५ और वह भीतर जाकर, अपने स्वामी
के साम्हने खड़ा हुआ। एलीशा ने उस से
पूछा, हे गेहजी तू कहां से आता है? उस ने
कहा, तेरा दास तो कही नही गया।
२६ उस ने उस से कहा, जब वह पुरुष
इधर मुह फेरकर तुझ से मिलने को
अपने रथ पर से उतरा, तब वह पूरा
हाल मुझे मालूम था*; क्या यह
समय चान्दी वा वस्त्र वा जलपाई वा
दाख की बारियां, भेड़-बकरियां, गाय-
बैल और दास-दासी लेने का है?
२७ इस कारण से नामान का कोढ़ तुझे
और तेरे वंश को सदा लगा रहेगा। तब वह
हिम सा श्वेत कोढ़ी होकर उसके साम्हने
से चला गया॥

* मूल में—क्या मेरा मन न गया?

(एलीशा का एक आश्चर्य कर्म)

६ और भविष्यद्वक्ताओं के चेलों में से
किसी ने एलीशा से कहा, यह स्थान
जिस मे हम तेरे साम्हने रहते है, वह हमारे
लिये सकेत है। २ इसलिये हम यरदन तक
जाएं, और वहा से एक एक बल्ली लेकर,
यहां अपने रहने के लिये एक स्थान बना लें;
उस ने कहा, अच्छा जाओ। ३ तब किसी
ने कहा, अपने दासो के संग चलने को प्रसन्न
हो, उस ने कहा, चलता हू। ४ तो वह
उनके सग चला और वे यरदन के तीर पहुच-
कर लकडी काटने लगे। ५ परन्तु जब एक
जन बल्ली काट रहा था, तो कुल्हाडी बेंट से
निकलकर जल में गिर गई; सो वह चिल्ला-
कर कहने लगा, हाय! मेरे प्रभु, वह तो
मंगनी की थी। ६ परमेश्वर के भक्त ने
पूछा, वह कहां गिरी? जब उस ने स्थान
दिखाया, तब उस ने एक लकड़ी काटकर
वहां डाल दी, और वह लोहा पानी पर तैरने
लगा। ७ उस ने कहा, उसे उठा ले, तब
उस ने हाथ बढाकर उसे ले लिया॥

(एलीशा का अरामी दल से बचना)

८ और अराम का राजा इस्राएल से युद्ध
कर रहा था, और सम्मति करके अपने कर्म-
चारियों से कहा, कि अमुक स्थान पर मेरी
छावनी होगी। ९ तब परमेश्वर के भक्त
ने इस्राएल के राजा के पास कहला भेजा, कि
चौकसी कर और अमुक स्थान से होकर न
जाना क्योंकि वहां अरामी चढ़ाई करनेवाले
है। १० तब इस्राएल के राजा ने उस
स्थान को, जिसकी चर्चा करके परमेश्वर के
भक्त ने उसे चिताया था, भेजकर, अपनी
रक्षा की; और इस प्रकार एक दो बार नहीं
वरन बहुत बार ऐसा। ११ इस कारण
अराम के राजा का मन बहुत घबरा गया;

सो उस ने अपने कर्मचारियो को बुलाकर
उन से पूछा, क्या तुम मुझे न बताओगे कि
हम लोगो में से कौन इस्राएल के राजा की
ओर का है ? उसके एक कर्मचारी ने कहा,
हे मेरे प्रभु ! हे राजा ! ऐसा नही,
१२ एलीशा जो इस्राएल मे भविष्यद्वक्ता
है, वह इस्राएल के राजा को वे बातें भी
बताया करता है, जो तू शयन की कोठरी मे
बोलता है। १३ राजा ने कहा, जाकर
देखो कि वह कहां है, तब मैं भेजकर उसे
पकड़वा मगाऊगा। और उसको यह समा-
चार मिला कि वह दोतान मे है। १४ तब
उस ने वहां घोडों और रथों समेत एक भारी
दल भेजा, और उन्हों ने रात को आकर
नगर को घेर लिया। १५ भोर को परमे-
श्वर के भक्त का टहलुआ उठा और निकल-
कर क्या देखता है कि घोड़ो और रथो समेत
एक दल नगर को घेरे हुए पडा है। और उसके
सेवक ने उस से कहा, हाय ! मेरे स्वामी,
हम क्या करें ? १६ उस ने कहा, मत डर,
क्योंकि जो हमारी ओर है, वह उन से अधिक
है, जो उनकी ओर है। १७ तब एलीशा ने
यह प्रार्थना की, हे यहोवा, इसकी आखे
खोल दे कि यह देख सके। तब यहोवा ने
सेवक की आंखें खोल दी, और जब वह देख
सका, तब क्या देखा, कि एलीशा के चारो
ओर का पहाड़ अग्निमय घोडों और रथो से
भरा हुआ है। १८ जब अरामी उसके पास
आए, तब एलीशा ने यहोवा से प्रार्थना की
कि इस दल को अन्धा कर डाल। एलीशा के
इस वचन के अनुसार उस ने उन्हे अन्धा कर
दिया। १९ तब एलीशा ने उन से कहा,
यह तो मार्ग नही है, और न यह नगर है, मेरे
पीछे हो लो; मै तुम्हे उस मनुष्य के पास
जिसे तुम ढूढ़ रहे हो पहुंचाऊगा। तब उस ने
उन्हें शोमरोन को पहुंचा दिया। २० जब
वे शोमरोन में आ गए, तब एलीशा ने कहा,
हे यहोवा, इन लोगो की आखे खोल कि देख
सके। तब यहोवा ने उनकी आखे खोली,
और जब वे देखने लगे तब क्या देखा कि हम
शोमरोन के मध्य मे है। २१ उनको देख-
कर इस्राएल के राजा ने एलीशा से कहा, हे
मेरे पिता, क्या मैं इनको मार लू ? मैं उनको
मार लू ? २२ उस ने उत्तर दिया, मत
मार। क्या तू उनको मार दिया करता है,
जिनको तू तलवार और धनुष से बन्धुआ
बना लेता है ? तू उनको अन्न जल दे, कि खा
पीकर अपने स्वामी के पास चले जाए।
२३ तब उस ने उनके लिये बडी जेवनार
की, और जब वे खा पी चुके, तब उस ने उन्हे
बिदा किया, और वे अपने स्वामी के पास
चले गए। इसके बाद अराम के दल इस्रा-
एल के देश मे फिर न आए।।

(शोमरोन में बड़ा अकाल और उसका
दूर होना)

२४ परन्तु इसके बाद अराम के राजा
बेन्हदद ने अपनी समस्त सेना इकट्ठी करके,
शोमरोन पर चढाई कर दी और उसको घेर
लिया। २५ तब शोमरोन मे बडा अकाल
पडा और वह ऐसा घिरा रहा, कि अन्त मे
एक गदहे का सिर चान्दी के अस्सी टुकडों
में और कब * की चौथाई भर कबूतर की
बीट पाच टुकडे चान्दी तक बिकने लगी।
२६ और इस्राएल का राजा शहरपनाह पर
टहल रहा था, कि एक स्त्री ने पुकार के उस
से कहा, हे प्रभु, हे राजा, बचा। २७ उस
ने कहा, यदि यहोवा तुझे न बचाए, तो मै
कहां से तुझे बचाऊ ? क्या खलिहान में
से, वा दाखरस के कुण्ड में से ?
२८ फिर राजा ने उस से पूछा, तुझे

* कब—नाप, पैमाना।

क्या हुआ? उस ने उत्तर दिया, इस
स्त्री ने मुझ से कहा था, मुझे अपना बेटा
दे, कि हम आज उसे खा ले, फिर कल मै
अपना बेटा दूगी, और हम उसे भी खाएगी।
२६ तब मेरे बेटे को पकाकर हम ने खा
लिया, फिर दूसरे दिन जब मै ने इस से कहा
कि अपना बेटा दे कि हम उसे खा ले, तव
इस ने अपने बेटे को छिपा रखा। ३० उस
स्त्री की ये बाते सुनते ही, राजा ने अपने वस्त्र
फाडे (वह तो शहरपनाह पर टहल रहा
था), जब लोगो ने देखा, तब उनको यह देख
पडा कि वह भीतर अपनी देह पर टाट पहिने
है। ३१ तब वह बोल उठा, यदि मै शापात
के पुत्र एलीशा का सिर आज उसके धड पर
रहने दू, तो परमेश्वर मेरे साथ ऐसा ही वरन
इस से भी अधिक करे॥

३२ एलीशा अपने घर मे बैठा हुआ था,
और पुरनिये भी उसके सग बैठे थे। सो
जब राजा ने अपने पास से एक जन भेजा,
तब उस दूत के पहुचने से पहिले उस ने
पुरनियों से कहा, देखो, इस खूनी के बेटे ने
किसी को मेरा सिर काटने को भेजा है;
इसलिये जब वह दूत आए, तब किवाड़ बन्द
करके रोके रहना। क्या उसके स्वामी के
पाव की आहट उसके पीछे नही सुन पडती?
३३ वह उन से यो बाते कर ही रहा था कि
दूत उसके पास आ पहुचा। और राजा
कहने लगा, यह विपत्ति यहोवा की ओर से
है, अब मै आगे को यहोवा की बाट क्यों
जोहता रहू?

७ तब एलीशा ने कहा, यहोवा का
वचन सुनो, यहोवा यों कहता है,
कि कल इसी समय शोमरोन के फाटक
में सआ भर मैदा एक शेकेल में और
दो सआ जव भी एक शेकेल में बिकेगा।
२ तब उस सरदार ने जिसके हाथ पर
राजा तकिया करता था, परमेश्वर के भक्त
को उत्तर देकर कहा, सुन, चाहे यहोवा
आकाश के झरोखे खोले, तौभी क्या ऐसी
बात हो सकेगी? उस ने कहा, सुन, तू यह
अपनी आखो से तो देखेगा, परन्तु उस अन्न
मे से कुछ खाने न पाएगा॥

३ और चार कोढी फाटक के बाहर थे;
वे आपस मे कहने लगे, हम क्यों यहा बैठे बैठे
मर जाए? ४ यदि हम कहे, कि नगर में
जाए, तो वहा मर जाएगे; क्योंकि वहां
महगी पडी है, और जो हम यही बैठे रहे,
तौभी मर ही जाएगे। तो आओ हम अराम
की सेना मे पकड़े जाए; यदि वे हम को
जिलाए रखे तो हम जीवित रहेगे, और यदि
वे हम को मार डाले, तौभी हम को मरना
ही है। ५ तब वे साझ को अराम की
छावनी मे जाने को चले, और अराम की
छावनी की छोर पर पहुंचकर क्या देखा,
कि वहा कोई नही है। ६ क्योंकि प्रभु ने
अराम की सेना को रथो और घोड़ो की और
भारी सेना की सी आहट सुनाई थी, और वे
आपस मे कहने लगे थे कि, सुनो, इस्राएल के
राजा ने हित्ती और मिस्री राजाओं को वेतन
पर बुलवाया है कि हम पर चढ़ाई करें।
७ इसलिये वे साझ को उठकर ऐसे भाग
गए, कि अपने डेरे, घोडे, गदहे, और छावनी
जैसी की तैसी छोड-छाड अपना अपना प्राण
लेकर भाग गए। ८ तो जब वे कोढ़ी
छावनी की छोर के डेरों के पास पहुचे, तब
एक डेरे मे घुसकर खाया पिया, और उस मे
से चान्दी, सोना और वस्त्र ले जाकर छिपा
रखा; फिर लौटकर दूसरे डेरे मे घुस गए
और उस मे से भी ले जाकर छिपा रखा॥

६ तब वे आपस में कहने लगे, जो हम
कर रहे है वह अच्छा काम नही है, यह

आनन्द के समाचार का दिन है, परन्तु हम
किसी को नही बताते। जो हम पह फटने
तक ठहरे रहे तो हम को दण्ड मिलेगा; सो
अब आओ हम राजा के घराने के पास जाकर
यह बात बतला दें। १० तब वे चले और
नगर के चौकीदारों को बुलाकर बताया, कि
हम जो अराम की छावनी में गए, तो क्या
देखा, कि वहा कोई नही है, और मनुष्य की
कुछ आहट नही है, केवल बन्धे हुए घोडे
और गदहे हे, और डेरे जैसे के तैसे है।
११ तब चौकीदारों ने पुकार के राजभवन
के भीतर समाचार दिया। १२ और राजा
रात ही को उठा, और अपने कर्मचारियों से
कहा, मैं तुम्हे बताता हू कि अरामियो ने हम
से क्या किया है? वे जानते है, कि हम लोग
भूखे है इस कारण वे छावनी मे से मैदान मे
छिपने को यह कहकर गए है, कि जब वे नगर
से निकलेगे, तब हम उनको जीवित ही
पकडकर नगर में घुसने पाएगे। १३ परन्तु
राजा के किसी कर्मचारी ने उत्तर देकर
कहा, कि जो घोडे नगर मे बच रहे है उन मे
से लोग पांच घोड़े लें, और उनको भेजकर
हम हाल जान ले। (वे तो इस्राएल की सब
भीड़ के समान हैं जो नगर में रह गए हैं
वरन इस्राएल की जो भीड़ मर मिट गई है
वे उसी के समान हैं।) १४ सो उन्हों ने दो
रथ और उनके घोडे लिये, और राजा ने
उनको अराम की सेना के पीछे भेजा; और
कहा, जाओ, देखो। १५ तब वे यरदन तक
उनके पीछे चले गए, और क्या देखा, कि
पूरा मार्ग वस्त्रों और पात्रों से भरा पड़ा है,
जिन्हे अरामियों ने उतावली के मारे फेक
दिया था; तब दूत लौट आए, और राजा से
यह कह सुनाया।।
१६ तब लोगों ने निकलकर अराम के
डेरों को लूट लिया; और यहोवा के वचन के
अनुसार एक सआ मैदा एक शेकेल में, और
दो सआ जव एक शेकेल में बिकने लगा।
१७ और राजा ने उस सरदार को जिसके
हाथ पर वह तकिया करता था फाटक का
अधिकारी ठहराया; तब वह फाटक मे
लोगो के पावो के नीचे दबकर मर गया। यह
परमेश्वर के भक्त के उस वचन के अनुसार
हुआ जो उस ने राजा से उसके यहा आने के
समय कहा था। १८ परमेश्वर के भक्त ने
जैसा राजा से यह कहा था, कि कल इसी
समय शोमरोन के फाटक मे दो सआ जव एक
शेकेल मे, और एक सआ मैदा एक शेकेल मे
बिकेगा, वैसा ही हुआ। १९ और उस
सरदार ने परमेश्वर के भक्त को, उत्तर
देकर कहा था, कि सुन चाहे यहोवा आकाश
मे झरोखे खोले तौभी क्या ऐसी बात हो
सकेगी? और उस ने कहा था, सुन, तू यह
अपनी आखो से तो देखेगा, परन्तु उस अन्न
मे से खाने न पाएगा। २० सो उसके साथ
ठीक वैसा ही हुआ, अतएव वह फाटक मे
लोगो के पावो के नीचे दबकर मर गया।।

(एलीशा के आश्चर्य कर्मों की कीर्ति)

८ जिस स्त्री के बेटे को एलीशा ने
जिलाया था, उस से उस ने कहा था कि
अपने घराने समेत यहां से जाकर जहां कहीं
तू रह सके वहां रह; क्योंकि यहोवा की
इच्छा है कि अकाल पड़े *, और वह इस देश
में सात वर्ष तक बना रहेगा। २ परमेश्वर
के भक्त के इस वचन के अनुसार वह स्त्री
अपने घराने समेत पलिश्तियों के देश में
जाकर सात वर्ष रही। ३ सात वर्ष के
बीतने पर वह पलिश्तियों के देश से लौट
आई, और अपने घर और भूमि के लिये
दोहाई देने को राजा के पास गई। ४ राजा

* मूल में—यहोवा ने अकाल बुलाया है।

परमेश्वर के भक्त के सेवक गेहजी से बातें
कर रहा था, और उस ने कहा कि जो बड़े
बड़े काम एलीशा ने किये हैं उन्हें मुझ से
वर्णन कर। ५ जब वह राजा से यह वर्णन
कर ही रहा था कि एलीशा ने एक मुर्दे को
जिलाया, तब जिस स्त्री के बेटे को उस ने
जिलाया था वही आकर अपने घर और भूमि
के लिये दोहाई देने लगी। तब गेहजी ने
कहा, हे मेरे प्रभु! हे राजा! यह वही
स्त्री है और यही उसका बेटा है जिसे एलीशा
ने जिलाया था। ६ जब राजा ने स्त्री से
पूछा, तब उस ने उस से सब कह दिया।
तब राजा ने एक हाकिम को यह कहकर
उसके साथ कर दिया कि जो कुछ इसका था
वरन जब से इस ने देश को छोड दिया तब से
इसके खेत की जितनी आमदनी अब तक
हुई हो सब इसे फेर दे॥

(हजाएल का अराम की गद्दी छीन लेना)

७ और एलीशा दमिश्क को गया।
और जब अराम के राजा बेन्हदद को जो
रोगी था यह समाचार मिला, कि परमेश्वर
का भक्त यहां भी आया है, ८ तब उस ने
हजाएल से कहा, भेंट लेकर परमेश्वर के भक्त
से मिलने को जा, और उसके द्वारा यहोवा
से यह पूछ, कि क्या बेन्हदद जो रोगी है वह
बचेगा कि नही? ९ तब हजाएल भेंट के
लिये दमिश्क की सब उत्तम उत्तम वस्तुओं
से चालीस ऊंट लदवाकर, उस से मिलने को
चला, और उसके सम्मुख खड़ा होकर कहने
लगा, तेरे पुत्र अराम के राजा बेन्हदद ने
मुझे तुझ से यह पूछने को भेजा है, कि क्या
मैं जो रोगी हूं तो बचूंगा कि नहीं?
१० एलीशा ने उस से कहा, जाकर कह,
तू निश्चय बच सकता, तौभी यहोवा ने
मुझ पर प्रगट किया है, कि तू निःसन्देह मर
जाएगा। ११ और वह उसकी ओर टक-
टकी बान्ध कर देखता रहा, यहा तक कि वह
लज्जित हुआ। और परमेश्वर का भक्त
रोने लगा। १२ तब हजाएल ने पूछा, मेरा
प्रभु क्यो रोता है? उस ने उत्तर दिया, इस-
लिये कि मुझे मालूम है कि तू इस्राएलियों
पर क्या क्या उपद्रव करेगा, उनके गढवाले
नगरों को तू फूक देगा, उनके जवानो को तू
तलवार से घात करेगा, उनके बालबच्चों को
तू पटक देगा, और उनकी गर्भवती स्त्रियों
को तू चीर डालेगा। १३ हजाएल ने कहा,
तेरा दास जो कुत्ते सरीखा है, वह क्या है कि
ऐसा बडा काम करे? एलीशा ने कहा,
यहोवा ने मुझ पर यह प्रगट किया है कि तू
अराम का राजा हो जाएगा। १४ तब वह
एलीशा से बिदा होकर अपने स्वामी के पास
गया, और उस ने उस से पूछा, एलीशा ने
तुझ से क्या कहा? उस ने उत्तर दिया,
उस ने मुझ से कहा कि बेन्हदद निःसन्देह
बचेगा। १५ दूसरे दिन उस ने रजाई को
लेकर जल से भिगो दिया, और उसको उसके
मुह पर ऐसा ओढ़ा दिया कि वह मर गया।
तब हजाएल उसके स्थान पर राज्य करने
लगा॥

(इस्राएली योराम का राज्य)

१६ इस्राएल के राजा अहाब के पुत्र
योराम के पांचवें वर्ष मे, जब यहूदा का राजा
यहोशापात जीवित था, तब यहोशापात का
पुत्र यहोराम यहूदा पर राज्य करने लगा।
१७ जब वह राजा हुआ, तब बत्तीस वर्ष का
था, और आठ वर्ष तक यरूशलेम मे राज्य
करता रहा। १८ वह इस्राएल के राजाओं
की सी चाल चला, जैसे अहाब का घराना
चलता था, क्योंकि उसकी स्त्री अहाब की
बेटी थी; और वह उस काम को करता था

जो यहोवा की दृष्टि मे बुरा है। १९ तौभी
यहोवा ने यहूदा को नाश करना न चाहा, यह
उसके दास दाऊद के कारण हुआ, क्योंकि
उस ने उसको वचन दिया था, कि तेरे वंश के
निमित्त मैं सदा तेरे लिये एक दीपक जलता
हुआ रखूगा।।

२० उसके दिनों मे एदोम ने यहूदा की
अधीनता छोडकर अपना एक राजा बना
लिया। २१ तब योराम अपने सब रथ
साथ लिये हुए साईर को गया, और रात को
उठकर उन एदोमियो को जो उसे घेरे हुए थे,
और रथो के प्रधानो को भी मारा, और
लोग अपने अपने डेरे को भाग गए। २२ यों
एदोम यहूदा के वश से छूट गया, और आज
तक वैसा ही है। उस समय लिब्ना ने भी
यहूदा की अधीनता छोड दी। २३ योराम
के और सब काम और जो कुछ उस ने किया,
वह क्या यहूदा के राजाओ के इतिहास की
पुस्तक मे नहीं लिखा है? २४ निदान
योराम अपने पुरखाओं के सग सो गया
और उनके बीच दाऊदपुर मे उसे मिट्टी दी
गई; और उसका पुत्र अहज्जाह उसके
स्थान पर राज्य करने लगा।।

(यहूदी अहज्याह का राज्य)

२५ अहाब के पुत्र इस्राएल के राजा
योराम के बारहवे वर्ष मे यहूदा के राजा
यहोराम का पुत्र अहज्याह राज्य करने
लगा। २६ जब अहज्याह राजा बना, तब
बाईस वर्ष का था, और यरूशलेम में एक ही
वर्ष राज्य किया। और उसकी माता का
नाम अतल्याह था, जो इस्राएल के राजा
ओम्री की पोती थी। २७ वह अहाब के
घराने की सी चाल चला, और अहाब के
घराने की नाई वह काम करता था, जो
यहोवा की दृष्टि मे बुरा है, क्योंकि वह अहाब
के घराने का दामाद था। २८ और वह
अहाब के पुत्र योराम के सग गिलाद के
रामोत मे अराम के राजा हजाएल से लडने
को गया, और अरामियो ने योराम को
घायल किया। २९ सो राजा योराम इस-
लिये लौट गया, कि यिज्रैल मे उन घावो का
इलाज कराए, जो उसको अरामियो के हाथ
से उस समय लगे, जब वह हजाएल के साथ
लड रहा था। और अहाब का पुत्र योराम
तो यिज्रैल मे रोगी रहा, इस कारण यहूदा
के राजा यहोराम का पुत्र अहज्याह उसको
देखने गया।।

(येहू का अभिषेक और राज्य)

९ तब एलीशा भविष्यद्वक्ता ने
भविष्यद्वक्ताओ के चेलो मे से एक को
बुलाकर उस से कहा, कमर बान्ध, और हाथ
मे तेल की यह कुप्पी लेकर गिलाद के रामोत
को जा। २ और वहा पहुचकर येहू को जो
यहोशापात का पुत्र और निमशी का पोता
है, ढूढ़ लेना, तब भीतर जा, उसको खडा
कराकर उसके भाइयों से अलग एक भीतरी
कोठरी मे ले जाना। ३ तब तेल की यह
कुप्पी लेकर तेल को उसके सिर पर यह कह
कर डालना, यहोवा यो कहता है, कि मै
इस्राएल का राजा होने के लिये तेरा
अभिषेक कर देता हू। तब द्वार खोलकर
भागना, विलम्ब न करना।।

४ तब वह जवान भविष्यद्वक्ता गिलाद
के रामोत को गया। ५ वहा पहुंचकर
उस ने क्या देखा, कि सेनापति बैठे हुए है;
तब उस ने कहा, हे सेनापति, मुझे तुझ से
कुछ कहना है। येहु ने पूछा, हम सभों मे
किस से? उस ने कहा हे सेनापति, तुझी
से! ६ तब वह उठकर घर मे गया; और
उस ने यह कहकर उसके सिर पर तेल डाला

कि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता
है, मैं अपनी प्रजा इस्राएल पर राजा
होने के लिये तेरा अभिषेक कर देता हूं।
७ तो तू अपने स्वामी अहाब के घराने को
मार डालना, जिस से मुझे अपने दास
भविष्यद्वक्ताओं के वरन अपने सब दासों के
खून का जो ईज़ेबेल ने बहाया, पलटा मिले।
८ क्योंकि अहाब का समस्त घराना नाश हो
जाएगा, और मैं अहाब के वंश के हर एक
लड़के को और इस्राएल में के क्या बन्धुए,
क्या स्वाधीन, हर एक को नाश कर डालूंगा।
९ और मैं अहाब का घराना नबात के पुत्र
यारोबाम का सा, और अहिय्याह के पुत्र
बाशा का सा कर दूंगा। १० और ईज़ेबेल
को यिज्रैल की भूमि में कुत्ते खाएंगे, और
उसको मिट्टी देनेवाला कोई न होगा। तब
वह द्वार खोलकर भाग गया॥

११ तब येहू अपने स्वामी के कर्म-
चारियों के पास निकल आया, और एक ने
उस से पूछा, क्या कुशल है? वह बावला
क्यों तेरे पास आया था? उस ने उन से
कहा, तुम को मालूम होगा कि वह कौन है
और उस से क्या बातचीत हुई। १२ उन्हों
ने कहा झूठ है, हमें बता दे। उस ने कहा,
उस ने मुझ से कहा तो बहुत, परन्तु मतलब
यह है कि यहोवा यों कहता है कि मैं इस्राएल
का राजा होने के लिये तेरा अभिषेक कर
देता हूं। १३ तब उन्हों ने झट अपना
अपना वस्त्र उतार कर उसके नीचे सीढ़ी ही
पर बिछाया, और नरसिंगे फूंककर कहने
लगे, येहू राजा है॥

१४ यों येहू जो निमशी का पोता और
यहोशापात का पुत्र था, उस ने योराम से
राजद्रोह की गोष्ठी की। (योराम तो सब
इस्राएल समेत अराम के राजा हजाएल के
कारण गिलाद के रामोत की रक्षा कर रहा
था; १५ परन्तु राजा योराम आप अपने
घाव का जो अराम के राजा हजाएल से युद्ध
करने के समय उसको अरामियों से लगे थे,
उनका इलाज कराने के लिये यिज्रैल को
लौट गया था।) तब येहू ने कहा, यदि
तुम्हारा ऐसा मन हो, तो इस नगर में से कोई
निकल कर यिज्रैल में सुनाने को न जाने
पाए। १६ तब येहू रथ पर चढ़कर, यिज्रैल
को चला जहां योराम पड़ा हुआ था, और
यहूदा का राजा अहज्याह योराम के देखने
को वहां आया था। १७ यिज्रैल के गुम्मट
पर, जो पहरुआ खड़ा था, उस ने येहू के संग
आते हुए दल को देखकर कहा, मुझे एक दल
दीखता है, योराम ने कहा, एक सवार को
बुलाकर उन लोगों से मिलने को भेज और
वह उन से पूछे, क्या कुशल है? १८ तब
एक सवार उस से मिलने को गया, और उस
से कहा, राजा पूछता है, क्या कुशल है?
येहू ने कहा, कुशल से तेरा क्या काम? हट-
कर मेरे पीछे चल। तब पहरुए ने कहा, वह
दूत उनके पास पहुंचा तो था, परन्तु लौटकर
नहीं आया। १९ तब उसने दूसरा सवार
भेजा, और उस ने उनके पास पहुंचकर कहा,
राजा पूछता है, क्या कुशल है? येहू ने कहा,
कुशल से तेरा क्या काम? हटकर मेरे पीछे
चल। २० तब पहरुए ने कहा, वह भी
उनके पास पहुंचा तो था, परन्तु लौटकर
नहीं आया। हांकना निमशी के पोते येहू
का सा है; वह तो बौड़हे की नाईं हांकता
है॥

२१ योराम ने कहा, मेरा रथ जुतवा।
जब उसका रथ जुत गया, तब इस्राएल का
राजा योराम और यहूदा का राजा अहज्याह,
दोनों अपने अपने रथ पर चढ़कर निकल
गए, और येहू से मिलने को बाहर जाकर
यिज्रैल नाबोत की भूमि में उस से भेंट की।

२२ येहू को देखते ही योराम ने पूछा, हे
येहू क्या कुशल है ? येहू ने उत्तर दिया, जब
तक तेरी माता ईज़ेबेल छिनालपन और
टोना करती रहे, तब तक कुशल कहां ?
२३ तब योराम रास* फेर के, और
अहज्याह से यह कहकर कि हे अहज्याह
विश्वासघात है, भाग चल। २४ तब येहू
ने धनुष को कान तक खींचकर † योराम के
पखौडो के बीच ऐसा तीर मारा, कि वह
उसका हृदय फोडकर निकल गया, और वह
अपने रथ मे झुककर गिर पडा। २५ तब
येहू ने बिदकर नाम अपने एक सरदार से
कहा, उसे उठाकर यिज्रैली नाबोत की भूमि
मे फेंक दे; स्मरण तो कर, कि जब मैं और
तू, हम दोनों एक संग सवार होकर उसके
पिता अहाब के पीछे पीछे चल रहे थे तब
यहोवा ने उस से यह भारी वचन कहवाया
था, कि यहोवा की यह वाणी है, २६ कि
नाबोत और उसके पुत्रों का जो खून
हुआ, उसे मै ने देखा है, और यहोवा की
यह वाणी है, कि मै उसी भूमि मे तुझे
बदला दूंगा। तो अब यहोवा के उस वचन
के अनुसार इसे उठाकर उसी भूमि मे
फेंक दे॥

२७ यह देखकर यहूदा का राजा अह-
ज्याह बारी के भवन के मार्ग से भाग चला।
और येहू ने उसका पीछा करके कहा, उसे
भी रथ ही पर मारो; तो वह भी यिबलाम
के पास की गूर की चढ़ाई पर मारा गया,
और मगिद्दो तक भागकर मर गया।
२८ तब उसके कर्मचारियों ने उसे रथ पर
यरूशलेम को पहुंचाकर दाऊदपुर में उसके
पुरखाओं के बीच मिट्टी दी॥

* मूल में—अपने हाथ।
† मूल में—अपना हाथ धनुष से भर के।

२९ अहज्याह तो अहाब के पुत्र योराम
के ग्यारहवें वर्ष मे यहूदा पर राज्य करने
लगा था॥

३० जब येहू यिज्रैल को आया, तब
ईज़ेबेल यह सुन अपनी आंखों मे सुर्मा लगा,
अपना सिर संवारकर, खिडकी मे से झांकने
लगी। ३१ जब येहू फाटक में होकर आ
रहा था तब उस ने कहा, हे अपने स्वामी के
घात करने वाले जिम्री, क्या कुशल है ?
३२ तब उस ने खिडकी की ओर मुह उठा-
कर पूछा, मेरी ओर कौन है ? कौन ? इस
पर दो तीन खोजो ने उसकी ओर झांका।
३३ तब उस ने कहा, उसे नीचे गिरा दो।
सो उन्हो ने उसको नीचे गिरा दिया, और
उसके लोहू के कुछ छींटे भीत पर और कुछ
घोडों पर पडे, और उन्हों ने उसको पाव से
लताड दिया। ३४ तब वह भीतर जाकर
खाने पीने लगा; और कहा, जाओ उस
स्रापित स्त्री को देख लो, और उसे मिट्टी
दो; वह तो राजा की बेटी है। ३५ जब वे
उसे मिट्टी देने गए, तब उसकी खोपडी पांवों
और हथेलियो को छोडकर उसका और कुछ
न पाया। ३६ सो उन्हों ने लौटकर उस से
कह दिया; तब उस ने कहा, यह यहोवा का
वह वचन है, जो उस ने अपने दास तिशबी
एलिय्याह से कहलवाया था, कि ईज़ेबेल का
मांस यिज्रैल की भूमि मे कुत्तों से खाया
जाएगा। ३७ और ईज़ेबेल की लोथ
यिज्रैल की भूमि पर खाद की नाई पड़ी
रहेगी, यहां तक कि कोई न कहेगा, यह
ईज़ेबेल है॥

१० अहाब के तो सत्तर बेटे, पोते,
शोमरोन मे रहते थे। सो येहू ने
शोमरोन में उन पुरनियों के पास, और जो
यिज्रैल के हाकिम थे, और जो अहाब के

लडकेबालों के पालनेवाले थे, उनके पास
पत्र लिखकर भेजे, २ कि तुम्हारे स्वामी के
बेटे, पोते तो तुम्हारे पास रहते हैं, और
तुम्हारे रथ, और घोडे भी हैं, और तुम्हारे
एक गढ़वाला नगर, और हथियार भी हैं;
३ तो इस पत्र के हाथ लगते ही, अपने स्वामी
के बेटों में से जो सब से अच्छा और योग्य हो,
उसको छाटकर, उसके पिता की गद्दी पर
बैठाओ, और अपने स्वामी के घराने के लिये
लडो। ४ परन्तु वे निपट डर गए, और
कहने लगे, उसके साम्हने दो राजा भी ठहर
न सके, फिर हम कहा ठहर सकेंगे? ५ तब
जो राज घराने के काम पर था, और जो नगर
के ऊपर था, उन्हों ने और पुरनियों और
लडकेबालो के पालनेवालो ने येहू के पास यों
कहला भेजा, कि हम तेरे दास हैं, जो कुछ तू
हम से कहे, उसे हम करेंगे; हम किसी को
राजा न बनाएंगे, जो तुझे भाए वही कर।
६ तब उस ने दूसरा पत्र लिखकर उनके
पास भेजा, कि यदि तुम मेरी ओर के हो
और मेरी मानो, तो अपने स्वामी के बेटो-
पोतों के सिर कटवाकर कल इसी समय तक
मेरे पास यिज्रैल में हाजिर होना। राजपुत्र
तो जो सत्तर मनुष्य थे, वह उस नगर के
रईसों के पास पलते थे। ७ यह पत्र उनके
हाथ लगते ही, उन्हो ने उन सत्तरों राजपुत्रो
को पकडकर मार डाला, और उनके सिर
टोकरियों में रखकर यिज्रैल को उसके पास
भेज दिए। ८ और एक दूत ने उसके पास
जाकर बता दिया, कि राजकुमारों के सिर
आ गए हैं। तब उस ने कहा, उन्हें फाटक में
दो ढेर करके बिहान तक रखो। ९ बिहान
को उस ने बाहर जा खडे होकर सब लोगों से
कहा, तुम तो निर्दोष हो, मैं ने अपने स्वामी
से राजद्रोह की गोष्ठी करके उसे घात किया,
परन्तु इन सभों को किस ने मार डाला?
१० अब जान लो कि जो वचन यहोवा ने
अपने दास एलिय्याह के द्वारा कहा था, उसे
उस ने पूरा किया है; जो वचन यहोवा ने
अहाब के घराने के विषय कहा, उस में से
एक भी बात बिना पूरी हुए न रहेगी *।
११ तब अहाब के घराने के जितने लोग
यिज्रैल में रह गए, उन सभों को और उसके
जितने प्रधान पुरुष और मित्र और याजक
थे, उन सभों को येहू ने मार डाला, यहां तक
कि उस ने किसी को जीवित न छोड़ा॥

१२ तब वह वहां से चलकर शोमरोन
को गया। और मार्ग में चरवाहों के ऊन
कतरने के स्थान पर पहुंचा ही था, १३ कि
यहूदा के राजा अहज्याह के भाई येहू से मिले
और जब उस ने पूछा, तुम कौन हो? तब
उन्हों ने उत्तर दिया, हम अहज्याह के भाई
हैं, और राजपुत्रो और राजमाता के बेटो का
कुशलक्षेम पूछने को जाते हैं। १४ तब उस
ने कहा, इन्हें जीवित पकडो। सो उन्हों ने
उनको जो बयालीस पुरुष थे, जीवित पकडा,
और ऊन कतरने के स्थान की बावली पर
मार डाला, उस ने उन में से किसी को न
छोडा॥

१५ जब वह वहा से चला, तब रेकाब
का पुत्र यहोनादाब साम्हने से आता हुआ
उसको मिला। उसका कुशल उस ने पूछकर
कहा, मेरा मन तो तेरी ओर निष्कपट है सो
क्या तेरा मन भी वैसा ही है? यहोनादाब
ने कहा, हा, ऐसा ही है। फिर उस ने कहा,
ऐसा हो, तो अपना हाथ मुझे दे। उस ने
अपना हाथ उसे दिया, और वह यह कहकर
उसे अपने पास रथ पर चढ़ाने लगा, कि मेरे
संग चल। १६ और देख, कि मुझे यहोवा
के निमित्त कैसी जलन रहती है। तब वह

* मूल में—भूमि पर न गिरेगी।

उसके रथ पर चढ़ा दिया गया। १७ शोम-
रोन को पहुंचकर उस ने यहोवा के उस वचन
के अनुसार जो उस ने एलिय्याह से कहा था,
अहाब के जितने शोमरोन मे बचे रहे, उन
सभों को मार के विनाश किया ।।

१८ तब येहू ने सब लोगों को इकट्ठा
करके कहा, अहाब ने तो बाल की थोड़ी ही
उपासना की थी, अब येहू उसकी उपासना
बढके करेगा। १९ इसलिये अब बाल के
सब नबियों, सब उपासकों और सब याजको
को मेरे पास बुला लाओ, उन में से कोई भी
न रह जाए; क्योंकि बाल के लिये मेरा एक
बडा यज्ञ होनेवाला है; जो कोई न आए वह
जीवित न बचेगा। येहू ने यह काम कपट
करके बाल के सब उपासकों को नाश करने
के लिये किया। २० तब येहू ने कहा, बाल
की एक पवित्र महासभा का प्रचार करो।
और लोगों ने प्रचार किया। २१ और येहू
ने सारे इस्राएल मे दूत भेजे; तब बाल के
सब उपासक आए, यहा तक कि ऐसा कोई
न रह गया जो न आया हो। और वे बाल के
भवन में इतने आए, कि वह एक सिरे से दूसरे
सिरे तक भर गया। २२ तब उस ने उस
मनुष्य से जो वस्त्र के घर का अधिकारी था,
कहा, बाल के सब उपासकों के लिये वस्त्र
निकाल ले आ; सो वह उनके लिये वस्त्र
निकाल ले आया। २३ तब येहू रेकाब के
पुत्र यहोनादाब को सग लेकर बाल के भवन
में गया, और बाल के उपासकों से कहा,
ढूढ़कर देखो, कि यहां तुम्हारे संग यहोवा का
कोई उपासक तो नहीं है, केवल बाल
ही के उपासक है। तब वे मेलबलि और
होमबलि चढ़ाने को भीतर गए ।।

२४ येहू ने तो अस्सी पुरुष बाहर ठहरा
कर उन से कहा था, यदि उन मनुष्यों में से
जिन्हें मै तुम्हारे हाथ कर दूं, कोई भी बचने
पाए, तो जो उसे जाने देगा उसका प्राण,
उसके प्राण की सन्ती जाएगा। २५ फिर
जब होमबलि चढ़ चुका, तब येहू ने पहरुओ
और सरदारों से कहा, भीतर जाकर उन्हें
मार डालो, कोई निकलने न पाए। तब
उन्हो नें उन्हे तलवार से मारा और पहरुए
और सरदार उनको बाहर फेंककर बाल के
भवन के नगर को गए। २६ और उन्हो ने
बाल के भवन में की लाठे निकालकर फूक
दी। २७ और बाल की लाठ को उन्हो ने
तोड डाला, और बाल के भवन को ढाकर
पायखाना बना दिया, और वह आज तक
ऐसा ही है ।।

२८ यो येहू ने बाल को इस्राएल मे
से नाश करके दूर किया। २९ तौभी
नबात के पुत्र यारोबाम, जिस ने इस्राएल
से पाप कराया था, उसके पापों के
अनुसार करने, अर्थात् बेतेल और दान
मे के सोने के बछड़ों की पूजा, उस
से येहू अलग न हुआ। ३० और यहोवा
ने येहू से कहा, इसलिये कि तू ने वह
किया, जो मेरी दृष्टि मे ठीक है, और अहाब
के घराने से मेरी इच्छा के अनुसार बर्ताव
किया है, तेरे परपोते के पुत्र तक तेरी सन्तान
इस्राएल की गद्दी पर विराजती रहेगी।
३१ परन्तु येहू ने इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा की व्यवस्था पर पूर्ण मन से चलने की
चौकसी न की, वरन यारोबाम जिस ने
इस्राएल से पाप कराया था, उसके पापों के
अनुसार करने से वह अलग न हुआ ।।

३२ उन दिनों यहोवा इस्राएल को
घटाने लगा, इसलिये हजाएल ने इस्राएल के
उन सारे देशो में उनको मारा : ३३ यरदन
से पूरब की ओर गिलाद का सारा देश, और
गादी और रूबेनी और मनश्शेई का देश
अर्थात् अरोएर से लेकर जो अर्नोन की तराई

के पास है, गिलाद और बाशान तक।
३४ येहू के और सब काम और जो कुछ
उस ने किया, और उसकी पूर्ण वीरता, यह
सब क्या इस्राएल के राजाओं के इतिहास
की पुस्तक में नहीं लिखा है? ३५ निदान
येहू अपने पुरखाओं के संग सो गया, और
शोमरोन में उसको मिट्टी दी गई, और
उसका पुत्र यहोआहाज उसके स्थान पर
राजा बन गया। ३६ येहू के शोमरोन में
इस्राएल पर राज्य करने का समय तो
अट्ठाईस वर्ष का था॥

(योआश का घात से बचकर राजा हो जाना)

११ जब अहज्याह की माता अतल्याह ने देखा, कि मेरा पुत्र मर
गया, तब उस ने पूरे राजवंश को नाश कर
डाला। २ परन्तु यहोशेबा जो राजा
योराम की बेटी, और अहज्याह की बहिन
थी, उस ने अहज्याह के पुत्र योआश को घात
होनेवाले राजकुमारों के बीच में से चुराकर
धाई समेत बिछौने रखने की कोठरी में छिपा
दिया। और उन्हों ने उसे अतल्याह से ऐसा
छिपा रखा, कि वह मारा न गया। ३ और
वह उसके पास यहोवा के भवन में छः वर्ष
छिपा रहा, और अतल्याह देश पर राज्य
करती रही॥

४ सातवें वर्ष में यहोयादा ने जल्लादों
और पहरुओं के शतपतियों को बुला भेजा,
और उनको यहोवा के भवन में अपने पास ले
आया; और उन से वाचा बान्धी और
यहोवा के भवन में उनको शपथ खिलाकर,
उनको राजपुत्र दिखाया। ५ और उस ने
उन्हें आज्ञा दी, कि एक काम करो: अर्थात्
तुम में से एक तिहाई लोग जो विश्रामदिन
को आनेवाले हों, वह राजभवन के पहरे की
चौकसी करे। ६ और एक तिहाई लोग
सूर नाम फाटक में ठहरे रहें, और एक तिहाई
लोग पहरुओं के पीछे के फाटक में रहें; यों
तुम भवन की चौकसी करके, लोगों को रोके
रहना। ७ और तुम्हारे दो दल अर्थात्
जितने विश्राम दिन को बाहर जानेवाले हों
वह राजा के आसपास होकर यहोवा के भवन
की चौकसी करें। ८ और तुम अपने अपने
हाथ में हथियार लिये हुए राजा के चारों
ओर रहना, और जो कोई पांतियों के भीतर
घुसना चाहे वह मार डाला जाए, और तुम
राजा के आते-जाते समय उसके संग
रहना॥

९ यहोयादा याजक की इन सब
आज्ञाओं के अनुसार शतपतियों ने किया।
वे विश्रामदिन को आनेवाले और जानेवाले
दोनों दलों के अपने अपने जनों को संग लेकर
यहोयादा याजक के पास गए। १० तब
याजक ने शतपतियों को राजा दाऊद के बर्छे,
और ढालें जो यहोवा के भवन में थीं दे दीं।
११ इसलिये वे पहरुए अपने अपने हाथ में
हथियार लिए हुए भवन के दक्खिनी कोने
से लेकर उत्तरी कोने तक वेदी और भवन के
पास राजा के चारों ओर उसकी आड़ करके
खड़े हुए। १२ तब उस ने राजकुमार को
बाहर लाकर उसके सिर पर मुकुट, और
साक्षीपत्र धर दिया; तब लोगों ने उसका
अभिषेक करके उसको राजा बनाया; फिर
ताली बजा बजाकर बोल उठे, राजा जीवित
रहे!

१३ जब अतल्याह को पहरुओं और
लोगों का हलचल सुन पड़ा, तब वह उनके
पास यहोवा के भवन में गई। १४ और
उस ने क्या देखा कि राजा रीति के अनुसार
खम्भे के पास खड़ा है, और राजा के पास
प्रधान और तुरही बजानेवाले खड़े हैं। और

सब लोग आनन्द करते और तुरहियां बजा
रहे है। तब अतल्याह अपने वस्त्र फाड़कर
राजद्रोह—राजद्रोह यों पुकारने लगी।
१५ तब यहोयादा याजक ने दल के अधि-
कारी शतपतियों को आज्ञा दी कि उसे अपनी
पांतियों के बीच से निकाल ले जाओ, और
जो कोई उसके पीछे चले उसे तलवार से मार
डालो। क्योंकि याजक ने कहा, कि वह
यहोवा के भवन में न मार डाली जाए।
१६ इसलिये उन्हों ने दोनों ओर से उसको
जगह दी, और वह उस मार्ग के बीच से चली
गई, जिस से घोड़े राजभवन में जाया करते
थे; और वहां वह मार डाली गई।।

१७ तब यहोयादा ने यहोवा के, और
राजा-प्रजा के बीच यहोवा की प्रजा होने की
वाचा बन्धाई, और उस ने राजा और प्रजा
के मध्य भी वाचा बन्धाई। १८ तब सब
लोगों ने बाल के भवन को जाकर ढा दिया,
और उसकी वेदियां और मूरतें भली भांति
तोड़ दीं; और मत्तान नाम बाल के याजक
को वेदियों के साम्हने ही घात किया। और
याजक ने यहोवा के भवन पर अधिकारी
ठहरा दिए। १९ तब वह शतपतियों,
जल्लादों और पहरुओं और सब लोगों को
साथ लेकर राजा को यहोवा के भवन से नीचे
ले गया, और पहरुओं के फाटक के मार्ग से
राजभवन को पहुंचा दिया। और राजा
राजगद्दी पर विराजमान हुआ। २० तब
सब लोग आनन्दित हुए, और नगर में शान्ति
हुई। अतल्याह तो राजभवन के पास
तलवार से मार डाली गई थी।।

(योआश का राज्य)

१२ जब योआश राजा हुआ, उस
समय वह सात वर्ष का था। येहू
के सातवें वर्ष में योआश राज्य करने लगा,
और यरूशलेम में चालीस वर्ष तक राज्य
करता रहा। उसकी माता का नाम सिब्या
था जो बेर्शेबा की थी। २ और जब तक
यहोयादा याजक योआश को शिक्षा देता
रहा, तब तक वह वही काम करता रहा जो
यहोवा की दृष्टि में ठीक है। ३ तौभी ऊंचे
स्थान गिराए न गए; प्रजा के लोग तब भी
ऊंचे स्थान पर बलि चढ़ाते और धूप जलाते
रहे।।

४ और योआश ने याजकों से कहा,
पवित्र की हुई वस्तुओं का जितना रुपया
यहोवा के भवन में पहुंचाया जाए, अर्थात्
गिने हुए लोगों का रुपया और जितने रुपये
के जो कोई योग्य ठहराया जाए, और जितना
रुपया जिसकी इच्छा यहोवा के भवन में ले
आने की हो, ५ इन सब को याजक लोग
अपनी जान पहचान के लोगों से लिया करे
और भवन में जो कुछ टूटा फूटा हो उसको
सुधार दे। ६ तौभी याजकों ने भवन में
जो टूटा फूटा था, उसे योआश राजा
के तेईसवें वर्ष तक नहीं सुधारा था।
७ इसलिये राजा योआश ने यहोयादा
याजक, और और याजकों को बुलवाकर
पूछा, भवन में जो कुछ टूटा फूटा है, उसे तुम
क्यों नहीं सुधारते? अब से अपनी जान
पहचान के लोगों से और रुपया न लेना,
और जो तुम्हें मिले, उसे भवन के सुधारने
के लिये दे देना। ८ तब याजकों ने मान
लिया कि न तो हम प्रजा से और रुपया ले
और न भवन को सुधारें।।

९ तब यहोयादा याजक ने एक सन्दूक ले,
उसके ढकने में छेद करके उसको यहोवा के
भवन में आनेवालों के दाहिने हाथ पर वेदी
के पास धर दिया; और द्वार की रखवाली
करनेवाले याजक उस में वह सब रुपया
डालने लगे जो यहोवा के भवन में लाया

जाता था। १० जब उन्हों ने देखा, कि
सन्दूक मे बहुत रुपया है, तब राजा के प्रधान
और महायाजक ने आकर उसे थैलियों में
बान्ध दिया, और यहोवा के भवन मे पाए हुए
रुपये को गिन लिया। ११ तब उन्हो ने उस
तौले हुए रुपये को उन काम करानेवालों के
हाथ मे दिया, जो यहोवा के भवन मे अधि-
कारी थे; और इन्हो ने उसे यहोवा के भवन
के बनानेवाले बढ़इयो, राजो, और संगत-
राशो को दिये। १२ और लकडी और गढे
हुए पत्थर मोल लेने मे, वरन जो कुछ भवन
के टूटे फूटे की मरम्मत मे खर्च होता था, उस
मे लगाया। १३ परन्तु जो रुपया यहोवा
के भवन मे आता था, उस से चान्दी के तसले,
चिमटे, कटोरे, तुरहियां आदि सोने वा
चान्दी के किसी प्रकार के पात्र न बने।
१४ परन्तु वह काम करनेवाले को दिया
गया, और उन्हों ने उसे लेकर यहोवा के
भवन की मरम्मत की। १५ और जिनके
हाथ मे काम करनेवालो को देने के लिये
रुपया दिया जाता था, उन से कुछ हिसाब न
लिया जाता था, क्योंकि वे सच्चाई से काम
करते थे। १६ जो रुपया दोषबलियों और
पापबलियों के लिये दिया जाता था, यह तो
यहोवा के भवन मे न लगाया गया, वह
याजको को मिलता था॥

१७ तब अराम के राजा हजाएल ने गत
नगर पर चढ़ाई की, और उस से लड़ाई करके
उसे ले लिया। तब उस ने यरूशलेम पर भी
चढ़ाई करने को अपना मुह किया। १८ तब
यहूदा के राजा योआश ने उन सब पवित्र
वस्तुओं को जिन्हे उसके पुरखा यहोशापात,
यहोराम और अहज्याह नाम यहूदा के
राजाओं ने पवित्र किया था, और अपनी
पवित्र की हुई वस्तुओं को भी और जितना
सोना यहोवा के भवन के भण्डारों मे और
राजभवन मे मिला, उस सब को लेकर
अराम के राजा हजाएल के पास भेज दिया;
और वह यरूशलेम के पास से चला गया॥

१९ योआश के और सब काम जो उस ने
किए, वह क्या यहूदा के राजाओं के इतिहास
की पुस्तक मे नही लिखे है? २० योआश
के कर्मचारियों ने राजद्रोह की गोष्ठी करके,
उसको मिल्लो के भवन मे जो सिल्ला की
उतराई पर था, मार डाला। २१ अर्थात्
शिमात का पुत्र योजाकार और शोमेर का
पुत्र यहोजाबाद, जो उसके कर्मचारी थे,
उन्हों ने उसे ऐसा मारा, कि वह मर गया।
तब उसे उसके पुरखाओं के बीच दाऊदपुर
मे मिट्टी दी, और उसका पुत्र अमस्याह उसके
स्थान पर राज्य करने लगा॥

(यहोआहाज का राज्य)

१३ अहज्याह के पुत्र यहूदा के राजा
योआश के तेईसवें वर्ष में येहू का
पुत्र यहोआहाज शोमरोन में इस्राएल पर
राज्य करने लगा, और सत्रह वर्ष तक राज्य
करता रहा। २ और उस ने वह किया, जो
यहोवा की दृष्टि मे बुरा था अर्थात् नबात के
पुत्र यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप
कराया था, उसके पापों के अनुसार वह
करता रहा, और उनको छोड़ न दिया।
३ इसलिये यहोवा का क्रोध इस्राएलियों के
विरुद्ध भडक उठा, और उस ने उनको अराम
के राजा हजाएल, और उसके पुत्र बेन्हदद
के अधीन कर दिया। ४ तब यहोआहाज
यहोवा के साम्हने गिड़गिड़ाया और यहोवा
ने उसकी सुन ली; क्योंकि उस ने इस्राएल
पर अन्धेर देखा कि अराम का राजा उन पर
कैसा अन्धेर करता था। ५ इसलिये यहोवा
ने इस्राएल को एक छुड़ानेवाला दिया और
वे अराम के वश से छूट गए; और इस्राएली

अगले दिनों की नाईं फिर अपने अपने डेरे मे
रहने लगे। ६ तौभी वे ऐसे पापों से न
फिरे, जैसे यारोबाम के घराने ने किया, और
जिनके अनुसार उस ने इस्राएल से पाप
कराए थे: परन्तु उन में चलते रहे, और
शोमरोन में अशेरा भी खडी रही।
७ अराम के राजा ने तो यहोआहाज की
सेना में मे केवल पचास सवार, दस रथ, और
दस हजार प्यादे छोड दिए थे, क्योंकि उस ने
उनको नाश किया, और रौंद रौंदकर के
धूलि में मिला दिया था *। ८ यहोआहाज
के और सब काम जो उस ने किए, और
उसकी वीरता, यह सब क्या इस्राएल के
राजाओं के इतिहास की पुस्तक में नही
लिखा है? ९ निदान यहोआहाज अपने
पुरखाओं के संग सो गया और शोमरोन मे
उसे मिट्टी दी गई; और उसका पुत्र योआश
उसके स्थान पर राज्य करने लगा।।

(योआश का राज्य और एलीशा की मृत्यु)

१० यहूदा के राजा योआश के राज्य के
सैंतीसवें वर्ष में यहोआहाज का पुत्र यहोआश
शोमरोन में इस्राएल पर राज्य करने लगा,
और सोलह वर्ष तक राज्य करता रहा।
११ और उस ने वह किया जो यहोवा की
दृष्टि मे बुरा था, अर्थात् नबात का पुत्र
यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप कराया
था, उसके पापों के अनुसार वह करता रहा,
और उन से अलग न हुआ। १२ योआश के
और सब काम जो उस ने किए, और जिस
वीरता से वह यहूदा के राजा अमस्याह से
लड़ा, यह सब क्या इस्राएल के राजाओ के
इतिहास की पुस्तक मे नही लिखा है?
१३ निदान योआश अपने पुरखाओं के संग
सो गया और यारोबाम उसकी गद्दी पर
विराजमान हुआ; और योआश को शोम-
रोन मे इस्राएल के राजाओं के बीच मिट्टी
दी गई।।

१४ और एलीशा को वह रोग लग गया
जिस से वह मरने पर था, तब इस्राएल का
राजा योआश उसके पास गया, और उसके
ऊपर रोकर कहने लगा, हाय मेरे पिता!
हाय मेरे पिता! हाय इस्राएल के रथ और
सवारो! एलीशा ने उस मे कहा, धनुष
और तीर ले आ। १५ वह उसके पास
धनुष और तीर ले आया। १६ तब उस ने
इस्राएल के राजा से कहा, धनुष पर अपना
हाथ लगा। जब उस ने अपना हाथ लगाया,
तब एलीशा ने अपने हाथ राजा के हाथो पर
धर दिए। १७ तब उस ने कहा, पूर्व की
खिडकी खोल। जब उस ने उसे खोल दिया,
तब एलीशा ने कहा, तीर छोड दे; उस ने
तीर छोडा। और एलीशा ने कहा, यह तीर
यहोवा की ओर से छुटकारे अर्थात् अराम से
छुटकारे का चिह्न है, इसलिये तू अपेक में
अराम को यहां तक मार लेगा कि उनका
अन्त कर डालेगा। १८ फिर उस ने कहा,
तीरों को ले; और जब उस ने उन्हे लिया,
तब उस ने इस्राएल के राजा से कहा, भूमि
पर मार; तब वह तीन बार मार कर ठहर
गया। १९ और परमेश्वर के जन ने उस
पर क्रोधित होकर कहा, तुझे तो पाच छः
बार मारना चाहिये था, ऐसा करने से तो तू
अराम को यहां तक मारता कि उनका अन्त
कर डालता, परन्तु अब तू उन्हे तीन ही बार
मारेगा।।

२० तब एलीशा मर गया, और उसे
मिट्टी दी गई। एक वर्ष के बाद मोआब के
दल देश में आए। २१ लोग किसी मनुष्य
को मिट्टी दे रहे थे, कि एक दल उन्हें देख

* मूल में—रौंदने के लिये धूलि के समान
कर दिया था।

पड़ा तब उन्हों ने उस लोथ को एलीशा की कबर में डाल दिया, और एलीशा की हड्डियों के छूते ही वह जी उठा, और अपने पावों के बल खड़ा हो गया ॥

२२ यहोआहाज के जीवन भर अराम का राजा हजाएल इस्राएल पर अन्धेर ही करता रहा। २३ परन्तु यहोवा ने उन पर अनुग्रह किया, और उन पर दया करके अपनी उस वाचा के कारण जो उस ने इब्राहीम, इसहाक और याकूब से बान्धी थी, उन पर कृपा दृष्टि की, और न तो उन्हें नाश किया, और न अपने साम्हने से निकाल दिया ॥

२४ तब अराम का राजा हजाएल मर गया, और उसका पुत्र बेन्हदद उसके स्थान पर राजा बन गया। २५ और यहोआहाज के पुत्र यहोआश ने हजाएल के पुत्र बेन्हदद के हाथ से वे नगर फिर ले लिए, जिन्हें उस ने युद्ध करके उसके पिता यहोआहाज के हाथ से छीन लिया था। योआश ने उसको तीन बार जीतकर इस्राएल के नगर फिर ले लिए ॥

(अमस्याह का राज्य)

१४ इस्राएल के राजा यहोआहाज के पुत्र योआश के दूसरे वर्ष मे यहूदा के राजा योआश का पुत्र अमस्याह राजा हुआ। २ जब वह राज्य करने लगा। तब वह पचीस वर्ष का था, और यरूशलेम मे उनतीस वर्ष राज्य करता रहा। और उसकी माता का नाम यहोअद्दीन था, जो यरूशलेम की थी। ३ उस ने वह किया जो यहोवा की दृष्टि में ठीक था तौभी अपने मूल पुरुष दाऊद की नाईं न किया; उस ने ठीक अपने पिता योआश के से काम किए। ४ उसके दिनों में ऊंचे स्थान गिराए न गए; लोग तब भी उन पर बलि चढ़ाते, और धूप जलाते रहे। ५ जब राज्य उसके हाथ में स्थिर हो गया, तब उस ने अपने उन कर्मचारियों को मार डाला, जिन्हों ने उसके पिता राजा को मार डाला था। ६ परन्तु उन खूनियों के लड़केबालों को उस ने न मार डाला, क्योंकि यहोवा की यह आज्ञा मूसा की व्यवस्था की पुस्तक मे लिखी है, कि पुत्र के कारण पिता न मार डाला जाए, और पिता के कारण पुत्र न मार डाला जाए: जिस ने पाप किया हो, वही उस पाप के कारण मार डाला जाए। ७ उसी अमस्याह ने लोन की तराई मे दस हजार एदोमी पुरुष मार डाले, और सेला नगर से युद्ध करके उसे ले लिया, और उसका नाम योक्तेल * रखा, और वह नाम आज तक चलता है ॥

८ तब अमस्याह ने इस्राएल के राजा योआश के पास जो येहू का पोता और यहोआहाज का पुत्र था दूतों से कहला भेजा, कि आ हम एक दूसरे का साम्हना करें। ९ इस्राएल के राजा योआश ने यहूदा के राजा अमस्याह के पास यों कहला भेजा, कि लबानोन पर की एक झड़बेरी ने लबानोन के एक देवदारु के पास कहला भेजा, कि अपनी बेटी मेरे बेटे को ब्याह दे; इतने में लबानोन में का एक बनपशु पास से चला गया और उस झड़बेरी को रौंद डाला। १० तू ने एदोमियों को जीता तो है इसलिये तू फूल उठा है †। उसी पर बड़ाई मारता

* अर्थात् ईश्वर का दबाया।
† मूल में—तेरे मन ने तुझे उठाया है।

हुआ घर में रह जा; तू अपनी हानि के
लिये यहां क्यों हाथ उठाता है, जिस से
तू क्या वरन यहूदा भी नीचा खाएगा ?
११ परन्तु अमस्याह ने न माना।
तब इस्राएल के राजा योआश ने चढ़ाई
की, और उस ने और यहूदा के राजा
अमस्याह ने यहूदा देश के बेतशेमेश में
एक दूसरे का साम्हना किया। १२ और
यहूदा इस्राएल से हार गया, और एक
एक अपने अपने डेरे को भागा। १३ तब
इस्राएल के राजा योआश ने यहूदा के
राजा अमस्याह को जो अहज्याह का
पोता, और योआश का पुत्र था, बेतशेमेश
में पकड़ लिया, और यरूशलेम को गया,
और यरूशलेम की शहरपनाह में से एप्रैमी
फाटक से कोनेवाले फाटक तक चार सौ
हाथ गिरा दिए। १४ और जितना सोना,
चान्दी और जितने पात्र यहोवा के भवन
में और राजभवन के भण्डारों में मिले,
उन सब को और बन्धक लोगों को भी
लेकर वह शोमरोन को लौट गया॥
१५ योआश के और काम जो उस
ने किए, और उसकी वीरता और उस
ने किस रीति यहूदा के राजा अमस्याह
से युद्ध किया, यह सब क्या इस्राएल के
राजाओं के इतिहास की पुस्तक में नहीं
लिखा है ? १६ निदान योआश अपने
पुरखाओं के संग सो गया और उसे
इस्राएल के राजाओं के बीच शोमरोन
में मिट्टी दी गई, और उसका पुत्र यारोबाम
उसके स्थान पर राज्य करने लगा॥
१७ यहोआहाज के पुत्र इस्राएल के
राजा यहोआश के मरने के बाद योआश
का पुत्र यहूदा का राजा अमस्याह पन्द्रह
वर्ष जीवित रहा। १८ अमस्याह के और
काम क्या यहूदा के राजाओं के इतिहास
की पुस्तक में नहीं लिखे हैं ? १९ जब
यरूशलेम में उसके विरुद्ध राजद्रोह की
गोष्ठी की गई, तब वह लाकीश को भाग
गया। सो उन्हों ने लाकीश तक उसका
पीछा करके उसको वहां मार डाला।
२० तब वह घोड़ों पर रखकर यरूशलेम
में पहुंचाया गया, और वहां उसके पुरखाओं
के बीच उसको दाऊदपुर में मिट्टी दी गई।
२१ तब सारी यहूदी प्रजा ने अजर्याह
को लेकर, जो सोलह वर्ष का था, उसके
पिता अमस्याह के स्थान पर राजा नियुक्त
कर दिया। २२ जब राजा अमस्याह
अपने पुरखाओं के संग सो गया, उसके
बाद अजर्याह ने एलत को दृढ़ करके
यहूदा के वश में फिर कर लिया॥

( दूसरे यारोबाम का राज्य )

२३ यहूदा के राजा योआश के पुत्र
अमस्याह के राज्य के पन्द्रहवें वर्ष में
इस्राएल के राजा योआश का पुत्र यारोबाम
शोमरोन में राज्य करने लगा, और
एकतालीस वर्ष राज्य करता रहा।
२४ उस ने वह किया, जो यहोवा की
दृष्टि में बुरा था, अर्थात् नबात के पुत्र
यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप कराया
था, उसके पापों के अनुसार वह करता
रहा, और उन से वह अलग न हुआ।
२५ उस ने इस्राएल का सिवाना हमात
की घाटी से ले अराबा के ताल तक
ज्यों का त्यों कर दिया, जैसा कि इस्राएल
के परमेश्वर यहोवा ने अमित्तै के पुत्र
अपने दास गथेपेरवासी योना भविष्यद्वक्ता
के द्वारा कहा था। २६ क्योंकि यहोवा
ने इस्राएल का दुःख देखा कि बहुत ही
कठिन * है, वरन क्या बन्धुआ क्या स्वाधीन

* मूल में—कड़वा।

कोई भी बचा न रहा, और न इस्राएल
के लिये कोई सहायक था। २७ यहोवा
ने नहीं कहा था, कि मैं इस्राएल का नाम
धरती पर* से मिटा डालूंगा। सो उस
ने योआश के पुत्र यारोबाम के द्वारा उनको
छुटकारा दिया॥

२८ यारोबाम के और सब काम जो
उस ने किए, और कैसे पराक्रम के साथ
उस ने युद्ध किया, और दमिश्क और
हमात को जो पहले यहूदा के राज्य में
थे इस्राएल के वश में फिर मिला लिया,
यह सब क्या इस्राएल के राजाओं के
इतिहास की पुस्तक में नहीं लिखा है?
२९ निदान यारोबाम अपने पुरखाओं के
संग जो इस्राएल के राजा थे सो गया,
और उसका पुत्र जकर्याह उसके स्थान
पर राज्य करने लगा॥

(अजर्याह का राज्य)

१५ इस्राएल के राजा यारोबाम
के सताईसवें वर्ष में यहूदा के
राजा अमस्याह का पुत्र अजर्याह राजा
हुआ। २ जब वह राज्य करने लगा, तब
सोलह वर्ष का था, और यरूशलेम में
बावन वर्ष राज्य करता रहा। उसकी
माता का नाम यकोल्याह था, जो यरूशलेम
की थी। ३ जैसे उसका पिता अमस्याह
किया करता था जो यहोवा की दृष्टि
में ठीक था, वैसे ही वह भी करता था।
४ तौभी ऊंचे स्थान गिराए न गए;
प्रजा के लोग उस समय भी उन पर बलि
चढ़ाते, और धूप जलाते रहे। ५ और
यहोवा ने उस राजा को ऐसा मारा, कि वह
मरने के दिन तक कोढ़ी रहा, और अलग
एक घर में रहता था। और योताम
नाम राजपुत्र उसके घराने के काम पर
अधिकारी होकर देश के लोगों का न्याय
करता था। ६ अजर्याह के और सब
काम जो उस ने किए, वह क्या यहूदा
के राजाओं के इतिहास की पुस्तक में
नहीं लिखे हैं? ७ निदान अजर्याह
अपने पुरखाओं के संग सो गया और
उसको दाऊदपुर में उसके पुरखाओं के
बीच मिट्टी दी गई, और उसका पुत्र
योताम उसके स्थान पर राज्य करने
लगा॥

(जकर्याह का राज्य)

८ यहूदा के राजा अजर्याह के अड़तीसवें
वर्ष में यारोबाम का पुत्र जकर्याह इस्राएल
पर शोमरोन में राज्य करने लगा, और
छः महीने राज्य किया। ९ उस ने
अपने पुरखाओं की नाईं वह किया, जो
यहोवा की दृष्टि में बुरा है, अर्थात् नबात
के पुत्र यारोबाम जिस ने इस्राएल से
पाप कराया था, उसके पापों के अनुसार
वह करता रहा, और उन से वह अलग
न हुआ। १० और याबेश के पुत्र शल्लूम
ने उस से राजद्रोह की गोष्ठी करके
उसको प्रजा के साम्हने मारा, और उसका
घात करके उसके स्थान पर राजा हुआ।
११ जकर्याह के और काम इस्राएल के
राजाओं के इतिहास की पुस्तक में लिखे
हैं। १२ यों यहोवा का वह वचन पूरा
हुआ, जो उस ने येहू से कहा था, कि तेरे
परपोते के पुत्र तक तेरी सन्तान इस्राएल
की गद्दी पर बैठती जाएगी। और वैसा
ही हुआ॥

(शल्लूम का राज्य)

१३ यहूदा के राजा उज्जिय्याह के
उनतालीसवें वर्ष में याबेश का पुत्र शल्लूम

* मूल में—आकाश के तले।

राज्य करने लगा, और महीने भर शोमरोन
में राज्य करता रहा। १४ क्योंकि गादी
के पुत्र मनहेम ने, तिर्सा से शोमरोन
को जाकर याबेश के पुत्र शल्लूम को
वही मारा, और उसे घात करके उसके
स्थान पर राजा हुआ। १५ शल्लूम के
और काम और उस ने राजद्रोह की जो
गोष्ठी की, यह सब इस्राएल के राजाओं
के इतिहास की पुस्तक में लिखा है।
१६ तब मनहेम ने तिर्सा से जाकर, सब
निवासियों और आस पास के देश समेत
तिप्सह को इस कारण मार लिया, कि
तिप्सहियों ने उसके लिये फाटक न खोले
थे, इस कारण उस ने उन्हें मार लिया,
और उस में जितनी गर्भवती स्त्रियां थीं,
उन सभों को चीर डाला॥

(मनहेम का राज्य)

१७ यहूदा के राजा अजर्याह के
उनतालीसवें वर्ष में गादी का पुत्र मनहेम
इस्राएल पर राज्य करने लगा, और दस
वर्ष शोमरोन में राज्य करता रहा।
१८ उस ने वह किया, जो यहोवा की
दृष्टि में बुरा था, अर्थात् नबात के पुत्र
यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप कराया
था, उसके पापों के अनुसार वह करता
रहा, और उन से वह जीवन भर अलग
न हुआ। १९ अश्शूर के राजा पूल ने
देश पर चढ़ाई की, और मनहेम ने उसको
हजार किक्कार चान्दी इस इच्छा से
दी, कि वह उसका सहायक होकर राज्य
को उसके हाथ में स्थिर रखे। २० यह
चान्दी अश्शूर के राजा को देने के लिये
मनहेम ने बड़े बड़े धनवान इस्राएलियों
से ले ली, एक एक पुरुष को पचास पचास
शेकेल चान्दी देनी पड़ी; तब अश्शूर का
राजा देश को छोड़कर लौट गया।
२१ मनहेम के और काम जो उस ने
किए, वे सब क्या इस्राएल के राजाओं
के इतिहास की पुस्तक में नहीं लिखे
हैं? २२ निदान मनहेम अपने पुरखाओं
के संग सो गया और उसका पुत्र पकह्याह
उसके स्थान पर राज्य करने लगा॥

(पकह्याह और पेकह का राज्य)

२३ यहूदा के राजा अजर्याह के
पचासवें वर्ष में मनहेम का पुत्र पकह्याह
शोमरोन में इस्राएल पर राज्य करने
लगा, और दो वर्ष तक राज्य करता
रहा। २४ उस ने वह किया जो यहोवा
की दृष्टि में बुरा था, अर्थात् नबात के
पुत्र यारोबाम जिस ने इस्राएल से पाप
कराया था, उसके पापों के अनुसार वह
करता रहा, और उन से वह अलग न
हुआ। २५ उसके सरदार रमल्याह के
पुत्र पेकह ने उस से राजद्रोह की गोष्ठी
करके, शोमरोन के राजभवन के गुम्मट
में उसको और उसके संग अर्गोब और
अर्ये को मारा; और पेकह के संग पचास
गिलादी पुरुष थे, और वह उसका घात
करके उसके स्थान पर राजा बन गया।
२६ पकह्याह के और सब काम जो उस
ने किए, वह इस्राएल के राजाओं के
इतिहास की पुस्तक में लिखे हैं॥

(पेकह का राज्य)

२७ यहूदा के राजा अजर्याह के
बावनवें वर्ष में रमल्याह का पुत्र पेकह
शोमरोन में इस्राएल पर राज्य करने
लगा, और बीस वर्ष तक राज्य करता
रहा। २८ उस ने वह किया, जो यहोवा
की दृष्टि में बुरा था, अर्थात् नबात के
पुत्र यारोबाम, जिस ने इस्राएल से पाप

कराया था, उसके पापों के अनुसार वह
करता रहा, और उन से वह अलग न
हुआ ।।
२९ इस्राएल के राजा पेकह के दिनों
में अश्शूर के राजा तिग्लत्पिलेसेर ने आकर
इय्योन, अबेल्बेत्माका, यानोह, केदेश और
हासोर नाम नगरों को और गिलाद और
गालील, वरन नप्ताली के पूरे देश को
भी ले लिया, और उनके लोगों को बन्धुआ
करके अश्शूर को ले गया। ३० उजिय्याह
के पुत्र योताम के बीसवें वर्ष में एला के
पुत्र होशे ने रमल्याह के पुत्र पेकह से
राजद्रोह की गोष्ठी करके उसे मारा,
और उसे घात करके उसके स्थान पर
राजा बन गया। ३१ पेकह के और
सब काम जो उस ने किए वह इस्राएल
के राजाओं के इतिहास की पुस्तक में
लिखे हैं ।।

(योताम का राज्य)

३२ रमल्याह के पुत्र इस्राएल के
राजा पेकह के दूसरे वर्ष में यहूदा के
राजा उजिय्याह का पुत्र योताम राजा
हुआ। ३३ जब वह राज्य करने लगा,
तब पचीस वर्ष का था, और यरूशलेम
में सोलह वर्ष तक राज्य करता रहा।
और उसकी माता का नाम यरूशा था
जो सादोक की बेटी थी। ३४ उस ने
वह किया जो यहोवा की दृष्टि में ठीक
था, अर्थात् जैसा उसके पिता उजिय्याह
ने किया था, ठीक वैसा ही उस ने भी
किया। ३५ तौभी ऊंचे स्थान गिराए न
गए, प्रजा के लोग उन पर उस समय
भी बलि चढ़ाते और धूप जलाते रहे।
यहोवा के भवन के ऊंचे फाटक को इसी
ने बनाया था। ३६ योताम के और
सब काम जो उस ने किए, वे क्या यहूदा
के राजाओं के इतिहास की पुस्तक में
नहीं लिखे हैं? ३७ उन दिनों में यहोवा
अराम के राजा रसीन को, और रमल्याह
के पुत्र पेकह को, यहूदा के विरुद्ध भेजने
लगा। ३८ निदान योताम अपने पुरखाओं
के संग सो गया और अपने मूलपुरुष
दाऊद के नगर में अपने पुरखाओं के
बीच उसको मिट्टी दी गई, और उसका
पुत्र आहाज उसके स्थान पर राज्य करने
लगा ।।

(आहाज का राज्य)

१६ रमल्याह के पुत्र पेकह के
सत्रहवें वर्ष में यहूदा के राजा
योताम का पुत्र आहाज राज्य करने
लगा। २ जब आहाज राज्य करने लगा,
तब वह बीस वर्ष का था, और सोलह वर्ष
तक यरूशलेम में राज्य करता रहा। और
उस ने अपने मूलपुरुष दाऊद का सा काम
नहीं किया, जो उसके परमेश्वर यहोवा
की दृष्टि में ठीक था। ३ परन्तु वह
इस्राएल के राजाओं की सी चाल चला,
वरन उन जातियों के घिनौने कामों के
अनुसार, जिन्हें यहोवा ने इस्राएलियों
के साम्हने से देश से निकाल दिया था,
उस ने अपने बेटे को भी आग में होम
कर दिया। ४ और ऊंचे स्थानों पर,
और पहाड़ियों पर, और सब हरे वृक्षों के
तले, वह बलि चढ़ाया और धूप जलाया
करता था ।।
५ तब अराम के राजा रसीन, और
रमल्याह के पुत्र इस्राएल के राजा
पेकह ने लड़ने के लिये यरूशलेम पर
चढ़ाई की, और उन्हों ने आहाज को
घेर लिया, परन्तु युद्ध करके उन से

कुछ बन न पड़ा। ६ उस समय अराम
के राजा रसीन ने, एलत को अराम के
वश में करके, यहूदियों को वहां से निकाल
दिया; तब अरामी लोग एलत को गए,
और आज के दिन तक वहां रहते हैं।
७ और आहाज ने दूत भेजकर अश्शूर
के राजा तिग्लत्पिलेसेर के पास कहला
भेजा कि मुझे अपना दास, वरन बेटा
जानकर चढ़ाई कर, और मुझे अराम के
राजा और इस्राएल के राजा के हाथ
से बचा जो मेरे विरुद्ध उठे हैं। ८ और
आहाज ने यहोवा के भवन में और राज-
भवन के भण्डारों में जितना सोना-
चान्दी मिला उसे अश्शूर के राजा के
पास भेंट करके भेज दिया। ९ उसकी
मानकर अश्शूर के राजा ने दमिश्क पर
चढ़ाई की, और उसे लेकर उसके लोगों
को बन्धुआ करके, कीर को ले गया, और
रसीन को मार डाला॥

१० तब राजा आहाज अश्शूर के राजा
तिग्लत्पिलेसेर से भेंट करने के लिये
दमिश्क को गया, और वहां की वेदी देखकर
उसकी सब बनावट के अनुसार उसका
नकशा ऊरिय्याह याजक के पास नमूना
करके भेज दिया। ११ और ठीक इसी
नमूने के अनुसार जिसे राजा आहाज ने
दमिश्क से भेजा था, ऊरिय्याह याजक
ने राजा आहाज के दमिश्क से आने तक
एक वेदी बना दी। १२ जब राजा
दमिश्क मे आया तब उस ने उस वेदी
को देखा, और उसके निकट जाकर उस
पर बलि चढ़ाए। १३ उसी वेदी पर
उस ने अपना होमबलि और अन्नबलि
जलाया, और अर्घ दिया और मेलबलियों
का लोहू छिड़क दिया। १४ और पीतल
की जो वेदी यहोवा के साम्हने रहती
थी उसको उस ने भवन के साम्हने से
अर्थात् अपनी वेदी और यहोवा के भवन
के बीच से हटाकर, उस वेदी की उत्तर
ओर रख दिया। १५ तब राजा आहाज
ने ऊरिय्याह याजक को यह आज्ञा दी,
कि भोर के होमबलि और सांझ के
अन्नबलि, राजा के होमबलि और उसके
अन्नबलि, और सब साधारण लोगों के
होमबलि और अर्घ बड़ी वेदी पर चढ़ाया
कर, और होमबलियों और मेलबलियों
का सब लोहू उस पर छिड़क; और
पीतल की वेदी के विषय में विचार
करूंगा। १६ राजा आहाज की इस आज्ञा
के अनुसार ऊरिय्याह याजक ने किया।
१७ फिर राजा आहाज ने कुर्सियों की
पटरियों को काट डाला, और हौदियों
को उन पर से उतार दिया, और बड़े
हौद को उन पीतल के बैलों पर से जो
उसके तले थे उतारकर, पत्थरों के फर्श
पर धर दिया। १८ और विश्राम के
दिन के लिये जो छाया हुआ स्थान भवन
में बना था, और राजा के बाहर के
प्रवेश करने का फाटक, उनको उस ने
अश्शूर के राजा के कारण यहोवा के
भवन से अलग * कर दिया। १९ आहाज
के और काम जो उस ने किए, वे क्या
यहूदा के राजाओं के इतिहास की पुस्तक
में नहीं लिखे हैं? २० निदान आहाज
अपने पुरखाओं के संग सो गया और
उसे उसके पुरखाओं के बीच दाऊदपुर
में मिट्टी दी गई, और उसका पुत्र
हिजकिय्याह उसके स्थान पर राज्य करने
लगा॥

* मूल में—घुमा दिया।

(होशे का राज्य और इस्राएली राज्य
का टूट जाना)

१७ यहूदा के राजा आहाज के
बारहवें वर्ष मे एला का पुत्र
होशे शोमरोन मे, इस्राएल पर राज्य
करने लगा, और नौ वर्ष तक राज्य
करता रहा। २ उस ने वही किया जो
यहोवा की दृष्टि मे बुरा था, परन्तु
इस्राएल के उन राजाओ के बराबर
नहीं जो उस से पहिले थे। ३ उस पर
अश्शूर के राजा शल्मनेसेर ने चढाई की,
और होशे उसके अधीन होकर, उसको
भेंट देने लगा। ४ परन्तु अश्शूर के राजा
ने होशे को राजद्रोह की गोष्ठी करनेवाला
जान लिया, क्योंकि उस ने "सो" नाम
मिस्र के राजा के पास दूत भेजे, और
अश्शूर के राजा के पास सालियाना भेंट
भेजनी छोड़ दी; इस कारण अश्शूर
के राजा ने उसको बन्द किया, और
बेडी डालकर बन्दीगृह मे डाल दिया।
५ तब अश्शूर के राजा ने पूरे देश पर
चढाई की, और शोमरोन को जाकर
तीन वर्ष तक उसे घेरे रहा। ६ होशे
के नौवे वर्ष मे अश्शूर के राजा ने शोमरोन
को ले लिया, और इस्राएल को अश्शूर
मे ले जाकर, हलह मे और गोजान की
नदी हाबोर के पास और मादियो के
नगरों मे बसाया॥

७ इसका यह कारण है, कि यद्यपि
इस्राएलियो का परमेश्वर यहोवा उनको
मिस्र के राजा फ़िरौन के हाथ मे छुडाकर
मिस्र देश से निकाल लाया था, तौभी
उन्हों ने उसके विरुद्ध पाप किया, और
पराये देवताओ का भय माना। ८ और
जिन जातियो को यहोवा ने इस्राएलियो
के साम्हने से देश से निकाला था, उनकी
रीति पर, और अपने राजाओं की चलाई
हुई रीतियों पर चलते थे। ९ और
इस्राएलियों ने कपट करके अपने परमेश्वर
यहोवा के विरुद्ध अनुचित काम किए,
अर्थात् पहरुओ के गुम्मट से लेकर गढवाले
नगर तक अपनी सारी बस्तियो मे ऊंचे
स्थान बना लिए; १० और सब ऊंची
पहाडियों पर, और सब हरे वृक्षों के तले
लाठें और अशेरा खडे कर लिए। ११ और
ऐसे ऊचे स्थानों मे उन जातियों की
नाईं जिनको यहोवा ने उनके साम्हने से
निकाल दिया था, धूप जलाया, और
यहोवा को क्रोध दिलाने के योग्य बुरे
काम किए। १२ और मूरतों की उपासना
की, जिसके विषय यहोवा ने उन से
कहा था कि तुम यह काम न करना।
१३ तौभी यहोवा ने सब भविष्यद्वक्ताओं
और सब दर्शियों के द्वारा इस्राएल और
यहूदा को यह कह कर चिताया था, कि
अपनी बुरी चाल छोड़कर उस सारी
व्यवस्था के अनुसार जो मैं ने तुम्हारे
पुरखाओ को दी थी, और अपने दास
भविष्यद्वक्ताओं के हाथ तुम्हारे पास
पहुंचाई है, मेरी आज्ञाओं और विधियों
को माना करो। १४ परन्तु उन्हों ने
न माना, वरन अपने उन पुरखाओं की
नाईं, जिन्हों ने अपने परमेश्वर यहोवा
का विश्वास न किया था, वे भी हठीले *
बन गए। १५ और वे उसकी विधिया,
और अपने पुरखाओं के साथ उसकी
वाचा, और जो चितौनिया उस ने उन्हे
दी थी, उनको तुच्छ जानकर, निकम्मी
बातों के पीछे हो लिए, जिस मे वे आप
निकम्मे हो गए, और अपने चारों ओर

* मूल में—कड़ी गर्दनवाले।

की उन जातियों के पीछे भी हो लिए
जिनके विषय यहोवा ने उन्हें आज्ञा दी
थी कि उनके से काम न करना। १६ वरन
उन्हों ने अपने परमेश्वर यहोवा की सब
आज्ञाओं को त्याग दिया, और दो बछड़ों
की मूरतें ढालकर बनाईं, और अशेरा
भी बनाई; और आकाश के सारे गणों
को दण्डवत की, और बाल की उपासना
की। १७ और अपने बेटे-बेटियों को आग
में होम करके चढाया; और भावी कहने-
वालो से पूछने, और टोना करने लगे;
और जो यहोवा की दृष्टि मे बुरा था
जिस से वह क्रोधित भी होता है, उसके
करने को अपनी इच्छा से बिक गए *।
१८ इस कारण यहोवा इस्राएल से अति
क्रोधित हुआ, और उन्हें अपने साम्हने
से दूर कर दिया; यहूदा का गोत्र छोड
और कोई बचा न रहा ॥

१९ यहूदा ने भी अपने परमेश्वर
यहोवा की आज्ञाए न मानी, वरन जो
विधिया इस्राएल ने चलाई थी, उन पर
चलने लगे। २० तब यहोवा ने इस्राएल
की सारी सन्तान को छोड़ कर, उनको
दु:ख दिया, और लूटनेवालो के हाथ कर
दिया, और अन्त मे उन्हें अपने साम्हने
से निकाल दिया ॥

२१ उस ने इस्राएल को तो दाऊद
के घराने के हाथ से छीन लिया, और
उन्हो ने नबात के पुत्र यारोबाम को
अपना राजा बनाया; और यारोबाम ने
इस्राएल को यहोवा के पीछे चलने से
दूर खीचकर उन से बडा पाप कराया।
२२ सो जैसे पाप यारोबाम ने किए थे,
वैसे ही पाप इस्राएली भी करते रहे,

* मूल में—उन्हों ने अपने को बेच डाला।

और उन से अलग न हुए। २३ अन्त
में यहोवा ने इस्राएल को अपने साम्हने
से दूर कर दिया, जैसे कि उस ने
अपने सब दास भविष्यद्वक्ताओं के द्वारा
कहा था। इस प्रकार इस्राएल अपने
देश से निकालकर अश्शूर को पहुचाया
गया, जहा वह आज के दिन तक रहता
है ॥

(इस्राएल के देश में अन्य जातियों का
बसाया जाना)

२४ और अश्शूर के राजा ने बाबेल,
कूता, अव्वाहमात और सपर्वैम नगरों
मे लोगो को लाकर, इस्राएलियों के स्थान
पर शोमरोन के नगरों मे बसाया; सो
वे शोमरोन के अधिकारी होकर उसके
नगरों मे रहने लगे। २५ जब वे वहा
पहिले पहिल रहने लगे, तब यहोवा का
भय न मानते थे, इस कारण यहोवा ने
उनके बीच सिंह भेजे, जो उनको मार
डालने लगे। २६ इस कारण उन्हों ने
अश्शूर के राजा के पास कहला भेजा
कि जो जातियां तू ने उनके देशो से
निकालकर शोमरोन के नगरो मे बसा
दी है, वे उस देश के देवता की रीति
नही जानती, इस से उस ने उसके मध्य
सिह भेजे है जो उनको इसलिये मार
डालते है कि वे उस देश के देवता की
रीति नही जानते। २७ तब अश्शूर के
राजा ने आज्ञा दी, कि जिन याजकों को
तुम उस देश से ले आए, उन मे से एक
को वहां पहुचा दो, और वह वहा जाकर
रहे, और वह उनको उस देश के देवता
की रीति सिखाए। २८ तब जो याजक
शोमरोन से निकाले गए थे, उन मे से
एक जाकर बेतेल में रहने लगा, और

उनको सिखाने लगा कि यहोवा का भय
किस रीति से मानना चाहिये ।।
२६ तौभी एक एक जाति के लोगो
ने अपने अपने निज देवता बनाकर,
अपने अपने बसाए हुए नगर मे उन
ऊचे स्थानो के भवनो मे रखा जो शोम-
रोनियों ने बसाए थे। ३० बाबेल के
मनुष्यों ने तो सुक्कोतबनोत को, कूत
के मनुष्यों ने नेर्गल को, हमात के मनुष्यो ने
अशीमा को, ३१ और अव्वियो ने निभज,
और तर्त्ताक को स्थापित किया; और
सपवमी लोग अपने बेटो को अद्रम्मेलेक
और अनम्मेलेक नाम सपर्वेम के देवताओ
के लिये होम करके चढाने लगे। ३२ यो
वे यहोवा का भय मानते तो थे, परन्तु
सब प्रकार के लोगो मे से ऊचे स्थानो
के याजक भी ठहरा देते थे, जो ऊचे
स्थानो के भवनो मे उनके लिये बलि
करते थे। ३३ वे यहोवा का भय
मानते तो थे, परन्तु उन जातियों की
रीति पर, जिनके बीच से वे निकाले
गए थे, अपने अपने देवताओ की भी
उपासना करते रहे। ३४ आज के दिन
तक वे अपनी पहिली रीतियो पर चलते
है, वे यहोवा का भय नही मानते ।।
३५ न तो अपनी विधियों और नियमो
पर और न उस व्यवस्था और आज्ञा
के अनुसार चलते है, जो यहोवा ने याकूब
की सन्तान को दी थी, जिसका नाम उस
ने इस्राएल रखा था। उन से यहोवा
ने वाचा बान्धकर उन्हे यह आज्ञा दी
थी, कि तुम पराये देवताओ का भय
न मानना और न उन्हे दण्डवत करना
और न उनकी उपासना करना और न
उनको बलि चढ़ाना। ३६ परन्तु यहोवा
जो तुम को बडे बल और बढ़ाई हुई भुजा
के द्वारा मिस्र देश से निकाल ले आया,
तुम उसी का भय मानना, उसी को दण्डवत
करना और उसी को बलि चढ़ाना।
३७ और उस ने जो जो विधिया और
नियम और जो व्यवस्था और आज्ञाए
तुम्हारे लिये लिखी, उन्हे तुम सदा चौकसी
से मानते रहो, और पराये देवताओ
का भय न मानना। ३८ और जो वाचा
मै ने तुम्हारे साथ बान्धी है, उसे न
भूलना और पराये देवताओ का भय न
मानना। ३९ केवल अपने परमेश्वर
यहोवा का भय मानना, वही तुम को
तुम्हारे सब शत्रुओ के हाथ से बचाएगा।
४० तौभी उन्हों ने न माना, परन्तु वे
अपनी पहिली रीति के अनुसार करते रहे ।।
४१ अतएव वे जातियां यहोवा का
भय मानती तो थी, परन्तु अपनी खुदी
हुई मूरतो की उपासना भी करती रही,
और जैसे वे * करते थे वैसे ही उनके बेटे
पोते भी आज के दिन तक करते है ।।

(हिजकिय्याह के राज्य का आरम्भ)

१८ एला के पुत्र इस्राएल के
राजा होशे के तीसरे वर्ष में
यहूदा के राजा आहाज का पुत्र हिजकिय्याह
राजा हुआ। २ जब वह राज्य करने
लगा तब पचास वर्ष का था, और उनतीस
वर्ष तक यरूशलेम में राज्य करता रहा।
और उसकी माता का नाम अबी था,
जो जकर्याह की बेटी थी। ३ जैसे उसके
मूलपुरुष दाऊद ने किया था जो यहोवा
की दृष्टि मे ठीक है वैसा ही उस ने भी
किया। ४ उस ने ऊचे स्थान गिरा दिए,
लाठों को तोड़ दिया, अशेरा को काट
डाला। और पीतल का जो सांप मूसा

* मूल में—उनके पुरखा।

ने बनाया था, उसको उस ने इस कारण
चूर चूर कर दिया, कि उन दिनों तक
इस्राएली उसके लिये धूप जलाते थे;
और उस ने उसका नाम नहुशतान*
रखा। ५ वह इस्राएल के परमेश्वर यहोवा
पर भरोसा रखता था, और उसके बाद
यहूदा के सब राजाओं में कोई उसके
बराबर न हुआ, और न उस से पहिले
भी ऐसा कोई हुआ था। ६ और वह
यहोवा से लिपटा रहा और उसके पीछे
चलना न छोडा; और जो आज्ञाए यहोवा
ने मूसा को दी थी, उनका वह पालन
करता रहा। ७ इसलिये यहोवा उसके
संग रहा; और जहा कही वह जाता था,
वहां उसका काम सफल होता था। और
उस ने अश्शूर के राजा से बलवा करके,
उसकी अधीनता छोड दी। ८ उस ने
पलिश्तियो को गाज्जा और उसके सिवानो
तक, पहरुओ के गुम्मट और गढवाले
नगर तक मारा॥

९ राजा हिजकिय्याह के चौथे वर्ष
में जो एला के पुत्र इस्राएल के राजा होशे
का सातवा वर्ष था, अश्शूर के राजा
शल्मनेसेर ने शोमरोन पर चढ़ाई करके
उसे घेर लिया। १० और तीन वर्ष के
बीतने पर उन्हो ने उसको ले लिया।
इस प्रकार हिजकिय्याह के छठवे वर्ष मे
जो इस्राएल के राजा होशे का नौवां
वर्ष था, शोमरोन ले लिया गया। ११ तब
अश्शूर का राजा इस्राएल को बन्धुआ
करके अश्शूर मे ले गया, और हलह मे
और गोजान की नदी हाबोर के पास और
मादियों के नगरो मे उसे बसा दिया।
१२ इसका कारण यह था, कि उन्हों
ने अपने परमेश्वर यहोवा की बात न
मानी, वरन उसकी वाचा को तोड़ा, और
जितनी आज्ञाए यहोवा के दास मूसा ने
दी थी, उनको टाल दिया और न उनको
सुना और न उनके अनुसार् किया॥

(सन्हेरीब की चढ़ाई और उसकी सेना
का विनाश)

१३ हिजकिय्याह राजा के चौदहवें
वर्ष में अश्शूर के राजा सन्हेरीब ने यहूदा
के सब गढवाले नगरो पर चढ़ाई करके
उनको ले लिया। १४ तब यहूदा के
राजा हिजकिय्याह ने अश्शूर के राजा
के पास लाकीश को कहला भेजा, कि
मुझ से अपराध हुआ, मेरे पास से लौट
जा, और जो भार तू मुझ पर डालेगा
उसको मैं उठाऊगा। तो अश्शूर के राजा
ने यहूदा के राजा हिजकिय्याह के लिये
तीन सौ किक्कार चान्दी और तीस
किक्कार सोना ठहरा दिया। १५ तब
जितनी चान्दी यहोवा के भवन और
राजभवन के भण्डारो मे मिली, उस सब
को हिजकिय्याह ने उसे दे दिया। १६ उस
समय हिजकिय्याह ने यहोवा के मन्दिर
के किवाड़ो से और उन खम्भो से भी
जिन पर यहूदा के राजा हिजकिय्याह ने
सोना मढा था, सोने को छीलकर अश्शूर
के राजा को दे दिया। १७ तौभी अश्शूर
के राजा ने तर्त्तान, रबसारीस और रबशाके
को बड़ी सेना देकर, लाकीश से यरूशलेम
के पास हिजकिय्याह राजा के विरुद्ध भेज
दिया। सो वे यरूशलेम को गए और
वहा पहुचकर ऊपर के पोखरे की नाली
के पास धोबियों के खेत की सडक पर
जाकर खडे हुए। १८ और जब उन्हो ने
राजा को पुकारा, तब हिलकिय्याह का

* अर्थात् पीतल का टुकड़ा।

पुत्र एल्याकीम जो राजघराने के काम पर
था, और शेब्ना जो मन्त्री था और आसाप
का पुत्र योआह जो इतिहास का लिखनेवाला
था, ये तीनों उनके पास बाहर निकल
गए ॥
१९ रबशाके ने उन से कहा,
हिजकिय्याह से कहो, कि महाराजाधिराज
अर्थात् अश्शूर का राजा यों कहता है,
कि तू किस पर भरोसा करता है ? २० तू
जो कहता है, कि मेरे यहां युद्ध के लिये
युक्ति और पराक्रम है *, सो तो केवल
बात ही बात है। तू किस पर भरोसा
रखता है कि तू ने मुझ से बलवा किया
है ? २१ सुन, तू तो उस कुचले हुए
नरकट अर्थात् मिस्र पर भरोसा रखता
है, उस पर यदि कोई टेक लगाए, तो वह
उसके हाथ में चुभकर छेदेगा। मिस्र का
राजा फ़िरौन अपने सब भरोसा रखनेवालो
के लिये ऐसा ही है। २२ फिर यदि
तुम मुझ से कहो, कि हमारा भरोसा
अपने परमेश्वर यहोवा पर है, तो क्या
यह वही नही है जिसके ऊंचे स्थानों और
वेदियों को हिजकिय्याह ने दूर करके
यहूदा और यरूशलेम से कहा, कि तुम
इसी वेदी के साम्हने जो यरूशलेम मे
है दण्डवत करना ? २३ तो अब मेरे
स्वामी अश्शूर के राजा के पास कुछ
बन्धक रख, तब मैं तुझे दो हजार घोडे
दूगा, क्या तू उन पर सवार चढ़ा सकेगा
कि नही ? २४ फिर तू मेरे स्वामी के
छोटे से छोटे कर्मचारी का भी कहा
न मान कर क्यो रथों और सवारों
के लिये मिस्र पर भरोसा रखता है ?

* मूल में—कर्मचारियों में से एक गवर्नर का भी मुंह फेर के।

२५ क्या मैं ने यहोवा के बिना कहे,
इस स्थान को उजाडने के लिये चढ़ाई
की है ? यहोवा ने मुझ से कहा है, कि
उस देश पर चढाई करके उसे उजाड़
दे ॥
२६ तब हिलकिय्याह के पुत्र एल्याकीम
और शेब्ना योआह ने रबशाके से कहा,
अपने दासों से अरामी भाषा में बातें
कर, क्योंकि हम उसे समझते हैं; और
हम से यहूदी भाषा में शहरपनाह पर
बैठे हुए लोगों के सुनते बातें न कर।
२७ रबशाके ने उन से कहा, क्या मेरे
स्वामी ने मुझे तुम्हारे स्वामी ही के, वा
तुम्हारे ही पास ये बातें कहने को भेजा
है ? क्या उस ने मुझे उन लोगों के पास
नही भेजा, जो शहरपनाह पर बैठे है,
ताकि तुम्हारे सग उनको भी अपनी विष्ठा
खाना और अपना मूत्र पीना पड़े ?
२८ तब रबशाके ने खडे हो, यहूदी
भाषा मे ऊंचे शब्द से कहा, महाराजा-
धिराज अर्थात् अश्शूर के राजा की बात
सुनो। २९ राजा यों कहता है, कि
हिजकिय्याह तुम को भुलाने न पाए,
क्योंकि वह तुम्हे मेरे हाथ से बचा न सकेगा।
३० और वह तुम से यह कहकर यहोवा
पर भरोसा कराने न पाए, कि यहोवा
निश्चय हम को बचाएगा और यह नगर
अश्शूर के राजा के वश में न पड़ेगा।
३१ हिजकिय्याह की मत सुनो। अश्शूर
का राजा कहता है कि भेंट भेजकर मुझे
प्रसन्न करो * और मेरे पास निकल आओ,
और प्रत्येक अपनी अपनी दाखलता और
अंजीर के वृक्ष के फल खाता और अपने
अपने कुण्ड का पानी पीता रहे। ३२ तब

* मूल में—मेरे साथ आशीर्वाद करो।

में आकर तुम को ऐसे देश में ले जाऊंगा,
जो तुम्हारे देश के समान अनाज और
नये दाखमधु का देश, रोटी और दाख-
बारियों का देश, जलपाइयो और मधु
का देश है, वहा तुम मरोगे नही, जीवित
रहोगे; तो जब हिजकिय्याह यह कहकर
तुम को बहकाए, कि यहोवा हम को
बचाएगा, तब उसकी न सुनना। ३३ क्या
और जातियों के देवताओं ने अपने अपने
देश को अश्शूर के राजा के हाथ से कभी
बचाया है? ३४ हमात और अर्पाद के
देवता कहां रहे? सपर्वैम, हेना और
इव्वा के देवता कहां रहे? क्या उन्हो
ने शोमरोन को मेरे हाथ से बचाया है?
३५ देश देश के सब देवताओ मे से ऐसा
कौन है, जिस ने अपने देश को मेरे हाथ
से बचाया हो? फिर क्या यहोवा यरूशलेम
को मेरे हाथ से बचाएगा॥

३६ परन्तु सब लोग चुप रहे और
उसके उत्तर में एक बात भी न कही,
क्योंकि राजा की ऐसी आज्ञा थी, कि उसको
उत्तर न देना। ३७ तब हिलकिय्याह का
पुत्र एल्याकीम जो राजघराने के काम
पर था, और शेब्ना जो मन्त्री था, और
आसाप का पुत्र योआह जो इतिहास का
लिखनेवाला था, अपने वस्त्र फाड़े हुए,
हिजकिय्याह के पास जाकर रबशाके की
बातें कह सुनाईं॥

१९ जब हिजकिय्याह राजा ने
यह सुना, तब वह अपने वस्त्र
फाड, टाट ओढ़कर यहोवा के भवन में
गया। २ और उस ने एल्याकीम को
जो राजघराने के काम पर था, और
शेब्ना मन्त्री को, और याजकों के पुरनियो
को, जो सब टाट ओढ़े हुए थे, आमोस
के पुत्र यशायाह भविष्यद्वक्ता के पास
भेज दिया। ३ उन्हो ने उस से कहा,
हिजकिय्याह यों कहता है, आज का
दिन सकट, और उलहने, और निन्दा
का दिन है, बच्चे जन्मने पर हुए पर
जच्चा को जन्म देने का बल न रहा।
४ कदाचित तेरा परमेश्वर यहोवा रबशाके
की सब बाते सुने, जिसे उसके स्वामी
अश्शूर के राजा ने जीवते परमेश्वर की
निन्दा करने को भेजा है, और जो बाते
तेरे परमेश्वर यहोवा ने सुनी है उन्हे
डपटे; इसलिये तू इन बचे हुओ के लिये
जो रह गए है प्रार्थना कर*। ५ जब
हिजकिय्याह राजा के कर्मचारी यशायाह
के पास आए, ६ तब यशायाह ने उन
से कहा, अपने स्वामी से कहो, यहोवा
यो कहता है, कि जो वचन तू ने सुने
है, जिनके द्वारा अश्शूर के राजा के जनों
ने मेरी निन्दा की है, उनके कारण मत
डर। ७ सुन, मै उसके मन मे प्रेरणा
करूंगा, कि वह कुछ समाचार सुनकर
अपने देश को लौट जाए, और मै उसको
उसी के देश मे तलवार से मरवा डालूगा॥

८ तब रबशाके ने लौटकर अश्शूर
के राजा को लिब्ना नगर से युद्ध करते
पाया, क्योकि उस ने सुना था कि वह
लाकीश के पास से उठ गया है। ९ और
जब उस ने कूश के राजा तिर्हाका के विषय
यह सुना, कि वह मुझ से लड़ने को निकला
है, तब उस ने हिजकिय्याह के पास दूतो
को यह कह कर भेजा, १० तुम यहूदा
के राजा हिजकिय्याह से यों कहना : तेरा
परमेश्वर जिसका तू भरोसा करता है,
यह कहकर तुझे धोखा न देने पाए,

* मूल में—प्रार्थना उठा।

कि यरूशलेम अश्शूर के राजा के वश मे
न पड़ेगा। ११ देख, तू ने तो सुना है
अश्शूर के राजाओ ने सब देशो से
कैसा व्यवहार किया है उन्हे सत्यानाश
कर दिया है। फिर क्या तू बचेगा?
१२ गोजान और हारान और रेसेप और
तलस्सार में रहनेवाले एदेनी, जिन जातियो
को मेरे पुरखाओं ने नाश किया, क्या
उन मे से किसी जाति के देवताओं ने
उसको बचा लिया? १३ हमात का
राजा, और अर्पाद का राजा, और सपर्वैम
नगर का राजा, और हेना और इव्वा के
राजा ये सब कहा रहे? इस पत्री को
हिजकिय्याह ने दूतो के हाथ मे लेकर पढा।
१४ तब यहोवा के भवन मे जाकर उसको
यहोवा के साम्हने फैला दिया। १५ और
यहोवा से यह प्रार्थना की, कि हे इस्राएल
के परमेश्वर यहोवा! हे करूबो पर
विराजनेवाले! पृथ्वी के सब राज्यो के
ऊपर केवल तू ही परमेश्वर है। आकाश
और पृथ्वी को तू ही ने बनाया है। १६ हे
यहोवा! कान लगाकर सुन, हे यहोवा
आंख खोलकर देख, और सन्हेरीब
के वचनो को सुन ले, जो उस ने जीवते
परमेश्वर की निन्दा करने को कहला
भेजे है। १७ हे यहोवा, सच तो है,
कि अश्शूर के राजाओ ने जातियो को
और उनके देशो को उजाड़ा है। १८ और
उनके देवताओं को आग में झोंका है,
क्योंकि वे ईश्वर न थे, वे मनुष्यो के
बनाए हुए काठ और पत्थर ही के थे,
इस कारण वे उनको नाश कर सके।
१९ इसलिये अब हे हमारे परमेश्वर
यहोवा तू हमे उसके हाथ से बचा, कि
पृथ्वी के राज्य राज्य के लोग जान लें
कि केवल तू ही यहोवा है॥

२० तब आमोस के पुत्र यशायाह ने
हिजकिय्याह के पास यह कहला भेजा,
कि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों
कहता है, कि जो प्रार्थना तू ने अश्शूर
के राजा सन्हेरीब के विषय मुझ से की,
उसे मै ने सुना है। २१ उसके विषय
मे यहोवा ने यह वचन कहा है, कि सिय्योन
की कुमारी कन्या तुझे तुच्छ जानती और
तुझे ठट्ठो मे उडाती है, यरूशलेम की
पुत्री, तुझ पर सिर हिलाती है। २२ तू
ने जो नामधराई और निन्दा की है, वह
किसकी की है? और तू ने जो बड़ा
बोल बोला और घमण्ड किया* है वह
किसके विरुद्ध किया है? इस्राएल के
पवित्र के विरुद्ध तू ने किया है! २३ अपने
दूतों के द्वारा तू ने प्रभु की निन्दा करके
कहा है, कि बहुत से रथ लेकर मै पर्वतों
की चोटियों पर, वरन लबानोन के बीच
तक चढ आया हू, और मै उसके ऊंचे
ऊंचे देवदारुओं और अच्छे अच्छे सनोवरों
को काट डालूगा; और उस मे जो सब
से ऊचा टिकने का स्थान होगा उस मे
और उसके वन की फलदाई बारियों मे
प्रवेश करूगा। २४ मै ने तो खुदवाकर
परदेश का पानी पिया; और मिस्र की
नहरो मे पांव धरते ही उन्हें सुखा डालूगा।
२५ क्या तू ने नही सुना, कि प्राचीनकाल
से मै ने यही ठहराया? और अगले
दिनो से इसकी तैयारी की थी, उन्हें
अब मै ने पूरा भी किया है, कि तू गढ़वाले
नगरों को खण्डहर ही खण्डहर कर
दे, २६ इसी कारण उनके रहनेवालो
का बल घट गया; वे विस्मित और लज्जित
हुए; वे मैदान के छोटे छोटे पेड़ों और

* मूल में—अपनी आखे ऊपर की ओर उठाईं।

हरी घास और छत पर की घास, और
ऐसे अनाज के समान हो गए, जो बढ़ने
से पहिले सूख जाता है। २७ मै तो
तेरा बैठा रहना, और कूच करना, और
लौट आना जानता हूं, और यह भी कि
तू मुझ पर अपना क्रोध भड़काता है।
२८ इस कारण कि तू मुझ पर अपना
क्रोध भड़काता और तेरे अभिमान की
बातें मेरे कानों मे पड़ी है, मै तेरी नाक
में अपनी नकेल डालकर और तेरे मुह
में अपना लगाम लगाकर, जिस मार्ग
से तू आया हैं, उसी से तुझे लौटा दूगा ।।

२९ और तेरे लिये यह चिन्ह होगा,
कि इस वर्ष तो तुम उसे खाओगे जो
आप से आप उगे, और दूसरे वर्ष उसे जो
उत्पन्न हो वह खाओगे; और तीसरे वर्ष
बीज बोने और उसे लवने पाओगे, और
दाख की बारिया लगाने और उनका
फल खाने पाओगे। ३० और यहूदा के
घराने के बचे हुए लोग फिर जड पकडेंगे, *
और फलेंगे भी। ३१ क्योंकि यरूशलेम
में से बचे हुए और सिय्योन पर्वत के
भागे हुए लोग निकलेंगे। यहोवा यह
काम अपनी जलन के कारण करेगा ।।

३२ इसलिये यहोवा अश्शूर के राजा
के विषय मे यों कहता है कि वह इस
नगर में प्रवेश करने, वरन इस पर एक
तीर भी मारने न पाएगा, और न वह
ढाल लेकर इसके साम्हने आने, वा इसके
विरुद्ध दमदमा बनाने पाएगा। ३३ जिस
मार्ग से वह आया, उसी से वह लौट भी
जाएगा, और इस नगर में प्रवेश न करने
पाएगा, यहोवा की यही वाणी है।
३४ और मै अपने निमित्त और अपने
दास दाऊद के निमित्त इस नगर की
रक्षा करके इसे बचाऊगा ।।

३५ उसी रात मे क्या हुआ, कि
यहोवा के दूत ने निकलकर अश्शूरियो
की छावनी मे एक लाख पचासी हजार
पुरुषो को मारा, और भोर को जब
लोग सबेरे उठे, तब देखा, कि लोथ ही
लोथ पडी है। ३६ तब अश्शूर का राजा
सन्हेरीब चल दिया, और लौटकर नीनवे
मे रहने लगा। ३७ वहा वह अपने
देवता निस्रोक के मन्दिर मे दण्डवत
कर रहा था, कि अद्रेम्मेलेक और सरेसेर
ने उसको तलवार से मारा, और अरारात
देश मे भाग गए। और उसी का पुत्र
एसर्हद्दोन उसके स्थान पर राज्य करने
लगा ।।

(हिजकिय्याह का मृत्यु से बचना)

२० उन दिनों में हिजकिय्याह ऐसा
रोगी हुआ कि मरने पर था,
और आमोस के पुत्र यशायाह भविष्य-
द्वक्ता ने उसके पास जाकर कहा, यहोवा
यों कहता है, कि अपने घराने के विषय
जो आज्ञा देनी हो वह दे; क्योंकि तू
नही बचेगा, मर जाएगा। २ तब उस ने
भीत की ओर मुह फेर, यहोवा से प्रार्थना
करके कहा, हे यहोवा! ३ मै बिन्ती
करता हू, स्मरण कर, कि मै सच्चाई
और खरे मन से अपने को तेरे सम्मुख
जानकर * चलता आया हू; और जो तुझे
अच्छा लगता है वही मै करता आया हूं।
तब हिजकिय्याह बिलक बिलक कर रोया।
४ और ऐसा हुआ कि यशायाह नगर के
बीच तक जाने भी न पाया था कि यहोवा
का यह वचन उसके पास पहुंचा, ५ कि

* मूल में—नीचे की ओर जड़।

* मूल में—मेरे साम्हने।

लौटकर मेरी प्रजा के प्रधान हिजकिय्याह
से कह, कि तेरे मूलपुरुष दाऊद का
परमेश्वर यहोवा यों कहता है, कि मै ने
तेरी प्रार्थना सुनी और तेरे आसू देखे
हैं, देख, मैं तुझे चगा करता हू, परसों
तू यहोवा के भवन मे जा सकेगा।
६ और मै तेरी आयु पन्द्रह वर्ष और
बढा दूगा। और अश्शूर के राजा के
हाथ से तुझे और इस नगर को बचाऊगा,
और मैं अपने निमित्त और अपने दास
दाऊद के निमित्त इस नगर की रक्षा
करूगा। ७ तब यशायाह ने कहा, अजीरो
की एक टिकिया लो। जब उन्हो ने उसे
लेकर फोडे पर बान्धा, तब वह चंगा
हो गया ।।

८ हिजकिय्याह ने यशायाह से पूछा,
यहोवा जो मुझे चगा करेगा और मैं
परसो यहोवा के भवन को जा सकूगा,
इसका क्या चिन्ह होगा? ६ यशायाह
ने कहा, यहोवा जो अपने कहे हुए
वचन को पूरा करेगा, इस बात का यहोवा
की ओर से तेरे लिये यह चिन्ह होगा,
कि धूपघडी की छाया दस अश आगे
बढ जाएगी, वा दस अश घट जाएगी।
१० हिजकिय्याह ने कहा, छाया का
दस अश आगे बढना तो हलकी बात
है, इसलिए ऐसा हो कि छाया दस अश पीछे
लौट जाए। ११ तब यशायाह भविष्य-
द्वक्ता ने यहोवा को पुकारा, और आहाज
की धूपघड़ी की छाया, जो दस अश ढल
चुकी थी, यहोवा ने उसको पीछे की
ओर लौटा दिया ।।

(हिजकिय्याह का गर्व और उसका दण्ड)

१२ उस समय बलदान का पुत्र
बरोदकबलदान जो बाबेल का राजा
था, उस ने हिजकिय्याह के रोगी होने
की चर्चा सुनकर, उसके पास पत्री और
भेंट भेजी। १३ उनके लानेवालों की
मानकर हिजकिय्याह ने उनको अपने
अनमोल पदार्थों का सब भण्डार, और
चान्दी और सोना और सुगन्ध द्रव्य और
उत्तम तेल और अपने हथियारों का पूरा
घर और अपने भण्डारो मे जो जो वस्तुए
थी, वे सब दिखाईं; हिजकिय्याह के
भवन और राज्य भर मे कोई ऐसी वस्तु
न रही, जो उस ने उन्हे न दिखाई हो।
१४ तब यशायाह भविष्यद्वक्ता ने
हिजकिय्याह राजा के पास जाकर पूछा,
वे मनुष्य क्या कह गए? और कहां से तेरे
पास आए थे? हिजकिय्याह ने कहा,
वे तो दूर देश से अर्थात् बाबेल मे आए
थे। १५ फिर उस ने पूछा, तेरे भवन
मे उन्हो ने क्या क्या देखा है? हिज-
किय्याह ने कहा, जो कुछ मेरे भवन मे
है, वह सब उन्हों ने देखा। मेरे भण्डारों
मे कोई ऐसी वस्तु नही, जो मैं ने उन्हे न
दिखाई हो। १६ यशायाह ने हिजकिय्याह
से कहा, यहोवा का वचन सुन ले।
१७ ऐसे दिन आनेवाले है, जिन मे जो
कुछ तेरे भवन मे है, और जो कुछ तेरे
पुरखाओ का रखा हुआ आज के दिन तक
भण्डारो मे है वह सब बाबेल को उठ
जाएगा; यहोवा यह कहता है, कि कोई
वस्तु न बचेगी। १८ और जो पुत्र तेरे वंश
मे उत्पन्न हों, उन मे से भी कितनों को
वे बन्धुआई मे ले जाएंगे, और वे खोजे
बनकर बाबेल के राजभवन मे रहेंगे।
१६ हिजकिय्याह ने यशायाह से कहा,
यहोवा का वचन जो तू ने कहा है, वह
भला ही है, फिर उस ने कहा, क्या मेरे
दिनों में शाति और सच्चाई बनी न

रहेंगी ? २० हिजकिय्याह के और सब
काम और उसकी सारी वीरता और
किस रीति उस ने एक पोखरा और नाली
खुदवाकर नगर में पानी पहुंचा दिया,
यह सब क्या यहूदा के राजाओं के इतिहास
की पुस्तक में नहीं लिखा है ? २१ निदान
हिजकिय्याह अपने पुरखाओं के संग सो
गया और उसका पुत्र मनश्शे उसके स्थान
पर राज्य करने लगा ।।

(मनश्शे का राज्य)

२१ जब मनश्शे राज्य करने लगा,
तब वह बारह वर्ष का था, और
यरूशलेम में पचपन वर्ष तक राज्य करता
रहा; और उसकी माता का नाम हेप्सीबा
था। २ उस ने उन जातियों के घिनौने
कामों के अनुसार, जिनको यहोवा ने
इस्राएलियों के साम्हने देश से निकाल
दिया था, वह किया, जो यहोवा की
दृष्टि में बुरा था। ३ उस ने उन ऊंचे
स्थानों को जिनको उसके पिता हिज-
किय्याह ने नाश किया था, फिर बनाया, और
इस्राएल के राजा अहाब की नाईं बाल
के लिये वेदियां और एक अशेरा बनवाई,
और आकाश के कुल गण को दण्डवत
और उनकी उपासना करता रहा।
४ और उस ने यहोवा के उस भवन
में वेदियां बनाईं जिसके विषय यहोवा
ने कहा था, कि यरूशलेम में मैं
अपना नाम रखूंगा। ५ वरन यहोवा के
भवन के दोनों आंगनों में भी उस ने
आकाश के कुल गण के लिये वेदियां
बनाईं। ६ फिर उस ने अपने बेटे को
आग में होम करके चढ़ाया; और शुभ-
अशुभ मुहूर्त्तों को मानता, और टोना
करता, और ओझों और भूत सिद्धिवालों
से व्यवहार करता था; वरन उस ने
ऐसे बहुत से काम किए जो यहोवा की
दृष्टि में बुरे हैं, और जिन से वह क्रोधित
होता है। ७ और अशेरा की जो मूरत
उस ने खुदवाई, उसको उस ने उस भवन
में स्थापित किया, जिसके विषय यहोवा
ने दाऊद और उसके पुत्र सुलैमान से
कहा था, कि इस भवन में और यरूशलेम
में, जिसको मैं ने इस्राएल के सब गोत्रों
में से चुन लिया है, मैं सदैव अपना नाम
रखूंगा। ८ और यदि वे मेरी सब आज्ञाओं
के और मेरे दास मूसा की दी हुई पूरी
व्यवस्था के अनुसार करने की चौकसी
करें, तो मैं ऐसा न करूंगा कि जो देश
मैं ने इस्राएल के पुरखाओं को दिया था,
उस से वे फिर निकलकर मारे मारे
फिरें। ९ परन्तु उन्हों ने न माना, वरन
मनश्शे ने उनको यहां तक भटका दिया
कि उन्हों ने उन जातियों से भी बढ़कर
बुराई की जिन्हें यहोवा ने इस्राएलियों
के साम्हने से विनाश किया था ।।

१० इसलिये यहोवा ने अपने दास
भविष्यद्वक्ताओं के द्वारा कहा, ११ कि
यहूदा के राजा मनश्शे ने जो ये घृणित
काम किए, और जितनी बुराइयां एमोरियों
ने जो उस से पहिले थे की थीं, उन से
भी अधिक बुराइयां कीं; और यहूदियों से
अपनी बनाई हुई मूरतों की पूजा करवा के
उन्हें पाप में फंसाया है। १२ इस कारण
इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता
है कि सुनो, मैं यरूशलेम और यहूदा पर
ऐसी विपत्ति डालना चाहता हूं कि जो
कोई उसका समाचार सुनेगा वह बड़े
सन्नाटे में आ जाएगा*। १३ और जो

* मूल में—उसके दोनों कान सनसना जाएंगे।

मापने की डोरी मैं ने शोमरोन पर डाली
है और जो साहुल मैं ने अहाब के घराने
पर लटकाया है वही यरूशलेम पर डालूगा।
और मैं यरूशलेम को ऐसा पोछूगा जैसे
कोई थाली को पोंछता है और उसे
पोंछकर उलट देता है। १४ और मैं
अपने निज भाग के बचे हुओ को त्यागकर
शत्रुओं के हाथ कर दूगा और वे अपने सब
शत्रुओं के लिए लूट और धन बन जाएगे।
१५ इसका कारण यह है, कि जब से
उनके पुरखा मिस्र से निकले तब से आज
के दिन तक वे वह काम करके जो मेरी
दृष्टि मे बुरा है, मुझे रिस दिलाते आ
रहे हैं।।

१६ मनश्शे ने तो न केवल वह काम
कराके यहूदियों से पाप कराया, जो
यहोवा की दृष्टि मे बुरा है, वरन निर्दोषो
का खून बहुत बहाया, यहां तक कि उस ने
यरूशलेम को एक सिरे से दूसरे सिरे तक
खून से भर दिया। १७ मनश्शे के और
सब काम जो उस ने किए, और जो पाप
उस ने किए, वह सब क्या यहूदा के
राजाओ के इतिहास की पुस्तक मे नही
लिखा है? १८ निदान मनश्शे अपने
पुरखाओं के संग सो गया और उसे उसके
भवन की बारी में जो उज्जर की बारी
कहलाती थी मिट्टी दी गई, और उसका
पुत्र आमोन उसके स्थान पर राजा हुआ।।

(आमोन का राज्य)

१९ जब आमोन राज्य करने लगा,
तब वह बाईस वर्ष का था, और यरूशलेम
में दो वर्ष तक राज्य करता रहा, और
उसकी माता का नाम मशुल्लेमेत था
जो योत्बावासी हारूस की बेटी थी।
२० और उस ने अपने पिता मनश्शे
की नाईं वह किया, जो यहोवा की दृष्टि
मे बुरा है। २१ और वह अपने पिता के
समान पूरी चाल चला, और जिन मूरतो
की उपासना उसका पिता करता था,
उनकी वह भी उपासना करता, और
उन्हे दण्डवत करता था। २२ और
उस ने अपने पितरो के परमेश्वर यहोवा
को त्याग दिया, और यहोवा के मार्ग पर
न चला। २३ और आमोन के कर्म-
चारियो ने द्रोह की गोष्ठी करके राजा
को उसी के भवन मे मार डाला। २४ तब
साधारण लोगो ने उन सभों को मार
डाला, जिन्हों ने राजा आमोन से द्रोह
की गोष्ठी की थी, और लोगो ने उसके
पुत्र योशिय्याह को उसके स्थान पर राजा
किया। २५ आमोन के और काम जो
उस ने किए, वह क्या यहूदा के राजाओं
के इतिहास की पुस्तक में नही लिखे
हैं। २६ उसे भी उज्जर की बारी मे
उसकी निज कबर मे मिट्टी दी गई;
और उसका पुत्र योशिय्याह उसके स्थान
पर राज्य करने लगा।।

(योशिय्याह के राज्य में व्यवस्था की
पुस्तक का मिलना)

२२ जब योशिय्याह राज्य करने
लगा, तब वह आठ वर्ष का था,
और यरूशलेम मे एकतीस वर्ष तक राज्य
करता रहा। और उसकी माता का नाम
यदीदा था जो बास्कतवासी अदाया की
बेटी थी। २ उस ने वह किया, जो
यहोवा की दृष्टि मे ठीक है और जिस
मार्ग पर उसका मूलपुरुष दाऊद चला
ठीक उसी पर वह भी चला, और उस से
न तो दाहिनी ओर और न बाईं ओर
मुड़ा।।

३ अपने राज्य के अठारहवें वर्ष में
राजा योशिय्याह ने असल्याह के पुत्र
शापान मंत्री को जो मशुल्लाम का पोता
था, यहोवा के भवन में यह कहकर भेजा,
कि हिलकिय्याह महायाजक के पास
जाकर कह, ४ कि जो चान्दी यहोवा के
भवन में लाई गई है, और द्वारपालों ने
प्रजा सें इकट्ठी की है, ५ उसको जोडकर,
उन काम करानेवालो को सौंप दे,
जो यहोवा के भवन के काम पर मुखिये
है, फिर वे उसको यहोवा के भवन मे
काम करनेवाले कारीगरो को दे, इसलिये
कि उस मे जो कुछ टूटा फूटा हो उसकी
वे मरम्मत करे। ६ अर्थात् बढ़इयो, राजो
और संगतराशो को दे, और भवन की
मरम्मत के लिये लकडी और गढ़े हुए
पत्थर मोल लेने में लगाए। ७ परन्तु
जिनके हाथ मे वह चान्दी सौपी गई,
उन से हिसाब न लिया गया, क्योकि वे
सच्चाई से काम करते थे। ८ और
हिलकिय्याह महायाजक ने शापान मत्री
से कहा, मुझे यहोवा के भवन मे व्यवस्था
की पुस्तक मिली है, तब हिलकिय्याह
ने शापान को वह पुस्तक दी, और वह
उसे पढने लगा। ९ तब शापान मत्री
ने राजा के पास लौटकर यह सन्देश
दिया, कि जो चान्दी भवन में मिली,
उसे तेरे कर्मचारियों ने थैलियों मे डाल
कर, उनको सौंप दिया जो यहोवा के
भवन में काम करानेवाले है। १० फिर
शापान मंत्री ने राजा को यह भी बता
दिया, कि हिलकिय्याह याजक ने उसे
एक पुस्तक दी है। तब शापान उसे
राजा को पढ़कर सुनाने लगा।।

११ व्यवस्था की उस पुस्तक की
बातें सुनकर राजा ने अपने वस्त्र फाड़े।
१२ फिर उस ने हिलकिय्याह याजक,
शापान के पुत्र अहीकाम, मीकायाह के
पुत्र अकबोर, शापान मंत्री और असाया
नाम अपने एक कर्मचारी को आज्ञा दी,
१३ कि यह पुस्तक जो मिली है, उसकी
बातों के विषय तुम जाकर मेरी और
प्रजा की और सब यहूदियों की ओर से
यहोवा से पूछो, क्योकि यहोवा की बडी
ही जलजलाहट हम पर इस कारण भड़की
है, कि हमारे पुरखाओं ने इस पुस्तक की
बाते न मानी कि कुछ हमारे लिये लिखा
है, उसके अनुसार करते।।

१४ हिलकिय्याह याजक और
अहीकाम, अकबोर, शापान और असाया
ने हुल्दा नबिया के पास जाकर उस से
बाते की, वह उस शल्लूम की पत्नी
थी जो तिकवा का पुत्र और हर्हस का
पोता और वस्त्रो का रखवाला था, (और
वह स्त्री यरूशलेम के नये टोले में रहती
थी)। १५ उस ने उन से कहा, इस्राएल
का परमेश्वर यहोवा यो कहता है, कि
जिस पुरुष ने तुम को मेरे पास भेजा,
उस से यह कहो, १६ यहोवा यो कहता
है, कि सुन, जिस पुस्तक को यहूदा के
राजा ने पढा है, उसकी सब बातो के
अनुसार मैं इस स्थान और इसके निवासियो
पर विपत्ति डाला चाहता हूं। १७ उन
लोगों ने मुझे त्याग कर पराये देवताओं
के लिये धूप जलाया और अपनी बनाई
हुई सब वस्तुओं के द्वारा मुझे क्रोध
दिलाया है, इस कारण मेरी जलजलाहट
इस स्थान पर भड़केगी और फिर शांत
न होगी। १८ परन्तु यहूदा का राजा
जिस ने तुम्हें यहोवा से पूछने को भेजा
है उस से तुम यों कहो, कि इस्राएल
का परमेश्वर यहोवा कहता है।

१९ इसलिये कि तू वे बाते सुनकर दीन
हुआ, और मेरी वे बाते सुनकर कि इस
स्थान और इसके निवासियों को देखकर
लोग चकित होंगे, और शाप दिया करेंगे,
तू ने यहोवा के साम्हने अपना सिर
नवाया, और अपने वस्त्र फाडकर मेरे
साम्हने रोया है इस कारण मैं ने
तेरी सुनी है, यहोवा की यही वाणी
है। २० इसलिये देख, मैं ऐसा करूंगा,
कि तू अपने पुरखाओं के संग मिल जाएगा,
और तू शांति से अपनी कबर को पहुचाया
जाएगा, और जो विपत्ति मैं इस स्थान
पर डाला चाहता हू, उस में से तुझे अपनी
आखो से कुछ भी देखना न पड़ेगा।
तब उन्हो ने लौटकर राजा को यही
सन्देश दिया ।।

( योशिय्याह का मूर्त्तिपूजा को बन्द करना )

२३ राजा ने यहूदा और यरूशलेम
के सब पुरनियो को अपने पास
इकट्ठा बुलवाया। २ और राजा, यहूदा
के सब लोगो और यरूशलेम के सब
निवासियो और याजको और नबियो
वरन छोटे बडे सारी प्रजा के लोगो को
संग लेकर यहोवा के भवन में गया।
तब उस ने जो वाचा की पुस्तक यहोवा
के भवन मे मिली थी, उसकी सब बाते
उनको पढकर सुनाई। ३ तब राजा ने
खम्भे के पास खड़ा होकर यहोवा से इस
आशय की वाचा बान्धी, कि मैं यहोवा
के पीछे पीछे चलूंगा, और अपने सारे
मन और सारे प्राण से उसकी आज्ञाएं,
चितौनिया और विधियो का नित पालन
किया करूंगा? और इस वाचा की
बातो को जो इस पुस्तक में लिखी है
पूरी करूंगा। और सब प्रजा वाचा मे
सम्भागी * हुई। ४ तब राजा ने हिल-
किय्याह महायाजक और उसके नीचे के
याजको और द्वारपालो को आज्ञा दी,
कि जितने पात्र बाल और अशेरा और
आकाश के सब गण के लिये बने है,
उन सभो को यहोवा के मन्दिर में से
निकाल ले आओ। तब उस ने उनको
यरूशलेम के बाहर किद्रोन के खेतो मे
फूंककर उनकी राख बेतेल को पहुचा
दी। ५ और जिन पुजारियो को यहूदा
के राजाओ ने यहूदा के नगरो के ऊंचे
स्थानों में और यरूशलेम के आस पास
के स्थानो मे धूप जलाने के लिये ठहराया
था, उनको और जो बाल और सूर्य-
चन्द्रमा, राशिचक्र और आकाश के कुल
गण को धूप जलाते थे, उनको भी राजा
ने दूर कर दिया। ६ और वह अशेरा
को यहोवा के भवन में से निकालकर
यरूशलेम के बाहर किद्रोन नाले मे लिवा
ले गया और वही उसको फूंक दिया,
और पीसकर बुकनी कर दिया। तब
वह बुकनी साधारण लोगो की कबरो
पर फेंक दी। ७ फिर पुरुषगामियो के
घर जो यहोवा के भवन में थे, जहा
स्त्रिया अशेरा के लिये पर्दे बुना करती
थी, उनको उस ने ढा दिया। ८ और
उस ने यहूदा के सब नगरों से याजकों
को बुलवाकर गेबा से बेर्शेबा तक के
उन ऊंचे स्थानो को, जहा उन याजकों
ने धूप जलाया था, अशुद्ध कर दिया;
और फाटको के ऊंचे स्थान अर्थात् जो
स्थान नगर के यहोशू नाम हाकिम के
फाटक पर थे, और नगर के फाटक के
भीतर जानेवाले की बाईं ओर थे, उनको

* मूल में—खड़ी।

उस ने ढा दिया। ९ तौभी ऊंचे स्थानों
के याजक यरूशलेम में यहोवा की वेदी
के पास न आए, वे अखमीरी रोटी अपने
भाइयों के साथ खाते थे। १० फिर
उस ने तोपेत को जो हिन्नोमवंशियो की
तराई मे था, अशुद्ध कर दिया, ताकि कोई
अपने बेटे वा बेटी को मोलेक के लिये
आग में होम करके न चढाए। ११ और
जो घोड़े यहूदा के राजाओं ने सूर्य को
अर्पण करके, यहोवा के भवन के द्वार
पर नतन्मेलेक नाम खोजे की बाहर की
कोठरी में रखे थे, उनको उस ने दूर
किया, और सूर्य के रथों को आग मे
फूक दिया। १२ और आहाज की अटारी
की छत पर जो वेदियां यहूदा के राजाओं
की बनाई हुई थीं, और जो वेदियां मनश्शे
ने यहोवा के भवन के दोनों आगनों में
बनाई थी, उनको राजा ने ढाकर पीस
डाला और उनकी बुकनी किद्रोन नाले
में फेंक दी। १३ और जो ऊंचे स्थान
इस्राएल के राजा सुलैमान ने यरूशलेम
की पूर्व ओर और विकारी नाम पहाडी
की दक्खिन अलंग, अश्तोरेत नाम सीदोनियों
की घिनौनी देवी, और कमोश नाम
मोआबियों के घिनौने देवता, और मिल्कोम
नाम अम्मोनियों के घिनौने देवता के
लिये बनवाए थे, उनको राजा ने अशुद्ध
कर दिया। १४ और उस ने लाठों को
तोड दिया और अशेरों को काट डाला,
और उनके स्थान मनुष्यों की हड्डियो
से भर दिए। १५ फिर बेतेल में जो
वेदी थी, और जो ऊचा स्थान नबात
के पुत्र यारोबाम ने बनाया था, जिस ने
इस्राएल से पाप कराया था, उस वेदी
और उस ऊंचे स्थान को उस ने ढा दिया,
और ऊचे स्थान को फूककर बुकनी कर
दिया और अशेरा को फूक दिया।
१६ और योशिय्याह ने फिर कर वहां
के पहाड की कबरो को देखा, और
लोगो को भेजकर उन कबरों से हड्डियां
निकलवा दी और वेदी पर जलवाकर
उसको अशुद्ध किया। यह यहोवा के
उस वचन के अनुसार हुआ, जो
परमेश्वर के उस भक्त ने पुकारकर
कहा था जिस ने इन्ही बातो की चर्चा
की थी। १७ तब उस ने पूछा, जो खम्भा
मुझे दिखाई पडता है, वह क्या है? तब
नगर के लोगो ने उस से कहा, वह परमेश्वर
के उस भक्त जन की कबर है, जिस ने
यहूदा से आकर इसी काम की चर्चा
पुकारकर की जो तू ने बेतेल की वेदी से
किया है। १८ तब उस ने कहा, उसको
छोड दो; उसकी हड्डियो को कोई न
हटाए। तब उन्हों ने उसकी हड्डियां
उस नबी की हड्डियो के सग जो शोमरोन
से आया था, रहने दी। १९ फिर ऊचे
स्थान के जितने भवन शोमरोन के नगरों
मे थे, जिनको इस्राएल के राजाओ ने
बनाकर यहोवा को रिस दिलाई थी, उन
सभों को योशिय्याह ने गिरा दिया; और
जैसा जैसा उस ने बेतेल मे किया था,
वैसा वैसा उन से भी किया। २० और
उन ऊचे स्थानो के जितने याजक वहा
थे उन सभो को उस ने उन्ही वेदियों पर
बलि किया और उन पर मनुष्यों की
हड्डिया जलाकर यरूशलेम को लौट गया॥

(योशिय्याह का उत्तर चरित्र)

२१ और राजा ने सारी प्रजा के
लोगों को आज्ञा दी, कि इस वाचा की पुस्तक
मे जो कुछ लिखा है, उसके अनुसार अपने
परमेश्वर यहोवा के लिये फसह का पर्व

मानो। २२ निश्चय ऐसा फसह न तो
न्यायियों के दिनों मे माना गया था जो
इस्राएल का न्याय करते थे, और न
इस्राएल वा यहूदा के राजाओं के
दिनों मे माना गया था। २३ राजा
योशिय्याह के अठारहवे वर्ष मे यहोवा
के लिये यरूशलेम मे यह फसह माना
गया ।।

२४ फिर ओझे, भूतसिद्धिवाले, गृह-
देवता, मूरते और जितनी घिनौनी वस्तुए
यहूदा देश और यरूशलेम मे जहा कही
दिखाई पडी, उन सभो को योशिय्याह
ने इस मनसा से नाश किया, कि व्यवस्था
की जो बातें उस पुस्तक मे लिखी थी
जो हिलकिय्याह याजक को यहोवा के
भवन मे मिली थी, उनको वह पूरी
करे। २५ और उसके तुल्य न तो उस
से पहिले कोई ऐसा राजा हुआ और
न उसके बाद ऐसा कोई राजा उठा, जो
मूसा की पूरी व्यवस्था के अनुसार अपने
पूर्ण मन और पूर्ण प्राण और पूर्ण शक्ति
से यहोवा की ओर फिरा हो ।।

२६ तौभी यहोवा का भडका हुआ बडा
कोप शान्त न हुआ, जो इस कारण
से यहूदा पर भडका था, कि मनश्शे
ने यहोवा को क्रोध पर क्रोध दिलाया
था। २७ और यहोवा ने कहा था जैसे
मै ने इस्राएल को अपने साम्हने से दूर
किया, वैसे ही यहूदा को भी दूर करूगा,
और इस यरूशलेम नगर से जिसे मै
ने चुना और इस भवन से जिसके विषय
में ने कहा, कि यह मेरे नाम का निवास
होगा, मै हाथ उठाऊगा ।।

२८ योशिय्याह के और सब काम
जो उस ने किए, वह क्या यहूदा के राजाओं
के इतिहास की पुस्तक मे नही लिखे
है ? २९ उसके दिनो मे फिरौन-नको
नाम मिस्र का राजा अश्शूर के राजा के
विरुद्ध परात महानद तक गया तो योशि-
य्याह राजा भी उसका साम्हना करने
को गया, और उस ने उसको देखते ही
मगिद्दो मे मार डाला। ३० तब उसके
कर्मचारियों ने उसकी लोथ एक रथ
पर रख मगिद्दो से ले जाकर यरूशलेम
को पहुचाई और उसकी निज कबर मे
रख दी। तब साधारण लोगो ने योशि-
य्याह के पुत्र यहोआहाज को लेकर उसका
अभिषेक करके, उसके पिता के स्थान
पर राजा नियुक्त किया ।।

(यहोआहाज का राज्य)

३१ जब यहोआहाज राज्य करने लगा,
तब वह तेईस वर्ष का था, और तीन
महीने तक यरूशलेम मे राज्य करता
रहा, और उसकी माता का नाम हमूतल
था, जो लिब्नावासी यिर्मयाह की बेटी
थी। ३२ उस ने ठीक अपने पुरखाओं
की नाई वही किया, जो यहोवा की दृष्टि
में बुरा है। ३३ उसको फिरौन-नको
ने हमात देश के रिबला नगर मे बान्ध
रखा, ताकि वह यरूशलेम मे राज्य न
करने पाए, फिर उस ने देश पर सौ
किक्कार चान्दी और किक्कार भर सोना
जुरमाना किया। ३४ तब फिरौन-नको
ने योशिय्याह के पुत्र एल्याकीम को उसके
पिता योशिय्याह के स्थान पर राजा
नियुक्त किया, और उसका नाम बदलकर
यहोयाकीम रखा; और यहोआहाज को
ले गया। सो यहोआहाज मिस्र मे जाकर
वहीं मर गया। ३५ यहोयाकीम ने फिरौन
को वह चान्दी और सोना तो दिया परन्तु
देश पर इसलिये कर लगाया कि फिरौन

की आज्ञा के अनुसार उसे दे सके, अर्थात्
देश के सब लोगों मे जितना जिस पर
लगान लगा, उतनी चान्दी और सोना
उस मे फिरौन-नको को देने के लिये
ले लिया ।।

(यहोयाकीम का राज्य)

३६ जब यहोयाकीम राज्य करने लगा,
तब वह पचीस वर्ष का था, और ग्यारह
वर्ष तक यरूशलेम मे राज्य करता रहा,
और उसकी माता का नाम जबीदा था
जो रूमावासी अदायाह की बेटी थी।
३७ उस ने ठीक अपने पुरखाओ की
नाई वह किया जो यहोवा की दृष्टि मे
बुरा है ।।

२४ उसके दिनो मे बाबेल के राजा
नबूकदनेस्सर ने चढाई की और
यहोयाकीम तीन वर्ष तक उसके अधीन
रहा, तब उस ने फिर कर उस मे
बलवा किया। २ तब यहोवा ने उसके
विरुद्ध और यहूदा को नाश करने के
लिये कसदियो, अरामियों, मोआबियो और
अम्मोनियो के दल भेजे, यह यहोवा के
उस वचन के अनुसार हुआ, जो उस
ने अपने दास भविष्यद्वक्ताओं के द्वारा
कहा था। ३ नि सन्देह यह यहूदा पर
यहोवा की आज्ञा से हुआ, ताकि वह
उनको अपने साम्हने से दूर करे। यह
मनश्शे के सब पापो के कारण हुआ।
४ और निर्दोषो के उस खून के कारण
जो उस ने किया था, क्योकि उस ने
यरूशलेम को निर्दोषो के खून से भर
दिया था, जिसको यहोवा ने क्षमा करना
न चाहा। ५ यहोयाकीम के और सब
काम जो उस ने किए, वह क्या यहूदा के
राजाओ के इतिहास की पुस्तक मे नही
लिखे हैं? ६ निदान यहोयाकीम अपने
पुरखाओ के सग सो गया और उसका
पुत्र यहोयाकीन उसके स्थान पर राजा
हुआ। ७ और मिस्र का राजा अपने
देश से बाहर फिर कभी न आया, क्योंकि
बाबेल के राजा ने मिस्र के नाले से लेकर
परात महानद तक जितना देश मिस्र के
राजा का था, सब को अपने वश मे कर
लिया था ।।

(यहोयाकीन का राज्य)

८ जब यहोयाकीन राज्य करने लगा,
तब वह अठारह वर्ष का था, और तीन
महीने तक यरूशलेम मे राज्य करता
रहा, और उसकी माता का नाम नहुश्ता
था, जो यरूशलेम के एलनातान की बेटी
थी। ९ उस ने ठीक अपने पिता की
नाई वह किया, जो यहोवा की दृष्टि
मे बुरा है। १० उसके दिनों मे बाबेल
के राजा नबूकदनेस्सर के कर्मचारियो
ने यरूशलेम पर चढाई करके नगर को
घेर लिया। ११ और जब बाबेल के
राजा नबूकदनेस्सर के कर्मचारी नगर
को घेरे हुए थे, तब वह आप वहा आ
गया। १२ और यहूदा का राजा यहो-
याकीन अपनी माता और कर्मचारियों,
हाकिमो और खोजो को सग लेकर बाबेल
के राजा के पास गया, और बाबेल के
राजा ने अपने राज्य के आठवें वर्ष मे
उनको पकड लिया। १३ तब उस ने
यहोवा के भवन मे और राजभवन मे
रखा हुआ पूरा धन वहा से निकाल
लिया और सोने के जो पात्र इस्राएल
के राजा सुलैमान ने बनाकर यहोवा के
मन्दिर मे रखे थे, उन सभो को उस ने
टुकड़े टुकडे कर डाला, जैसा कि यहोवा

ने कहा था। १४ फिर वह पूरे यरूशलेम
को अर्थात् सब हाकिमों और सब धनवानो
को जो मिलकर दस हजार थे, और
सब कारीगरो और लोहारो को बन्धुआ
करके ले गया, यहा तक कि साधारण
लोगों में से कगालो को छोड और कोई
न रह गया। १५ और वह यहोयाकीन
को बाबेल में ले गया और उसकी माता
और स्त्रियो और खोजो को और देश के
बडे लोगों को वह बन्धुआ करके यरूशलेम
से बाबेल को ले गया। १६ और सब
धनवान जो सात हजार थे, और कारीगर
और लोहार जो मिलकर एक हजार
थे, और वे सब वीर और युद्ध के योग्य
थे, उन्हे बाबेल का राजा बन्धुआ करके
बाबेल को ले गया। १७ और बाबेल
के राजा ने उसके स्थान पर उसके चाचा
मत्तन्याह को राजा नियुक्त किया और
उसका नाम बदलकर सिदकिय्याह रखा।।

(सिदकिय्याह का राज्य)

१८ जब सिदकिय्याह राज्य करने
लगा, तब वह इक्कीस वर्ष का था, और
यरूशलेम मे ग्यारह वर्ष तक राज्य करता
रहा; और उसकी माता का नाम हमूतल
था, जो लिब्नावासी यिर्मयाह की बेटी
थी। १९ उस ने ठीक यहोयाकीम की
लीक पर चलकर वही किया जो यहोवा
की दृष्टि मे बुरा है। २० क्योंकि यहोवा
के कोप के कारण यरूशलेम और यहूदा
की ऐसी दशा हुई, कि अन्त मे उस ने
उनको अपने साम्हने से दूर किया।।

**२५** और सिदकिय्याह ने बाबेल
के राजा से बलवा किया।
उसके राज्य के नौवे वर्ष के दसवे
महीने के दसवे दिन को बाबेल के राजा
नबूकदनेस्सर ने अपनी पूरी सेना लेकर
यरूशलेम पर चढाई की, और उसके पास
छावनी करके उसके चारो ओर कोट
बनाए। २ और नगर सिदकिय्याह राजा
के ग्यारहवे वर्ष तक घिरा हुआ रहा।
३ चौथे महीने के नौवें दिन मे नगर
मे महगी यहा तक बढ गई, कि देश के
लोगो के लिये कुछ खाने को न रहा।
४ तब नगर की शहरपनाह मे दरार
की गई, और दोनो भीतो के बीच जो
फाटक राजा की बारी के निकट था उस
मार्ग से सब योद्धा रात ही रात निकल
भागे। कसदी तो नगर को घेरे हुए थे,
परन्तु राजा ने अराबा का मार्ग लिया।
५ तब कसदियो की सेना ने राजा का
पीछा किया, और उसको यरीहो के पास
के अराबा मे जा लिया, और उसकी
पूरी सेना उसके पास मे तितर बितर
हो गई। ६ तब वे राजा को पकडकर
रिबला मे बाबेल के राजा के पास ले
गए, और उसे दण्ड की आज्ञा दी
गई। ७ और उन्हो ने सिदकिय्याह के
पुत्रो को उसके साम्हने घात किया और
सिदकिय्याह की आखे फोड़ डाली और
उसे पीतल की बेडियो से जकडकर बाबेल
को ले गए।।

(यरूशलेम का विनाश)

८ बाबेल के राजा नबूकदनेस्सर के
उन्नीसवे वर्ष के पाचवे महीने के सातवे
दिन को जल्लादो का प्रधान नबूजरदान
जो बाबेल के राजा का एक कर्मचारी
था, यरूशलेम में आया। ९ और उस
ने यहोवा के भवन और राजभवन
और यरूशलेम के सब घरों को अर्थात्
हर एक बड़े घर को आग लगाकर फूक

दिया। १० और यरूशलेम के चारो ओर
की सब शहरपनाह को कसदियो की पूरी
सेना ने जो जल्लादों के प्रधान के सग
थी, ढा दिया। ११ और जो लोग नगर
मे रह गए थे, और जो लोग बाबेल
के राजा के पास भाग गए थे, और साधारण
लोग जो रह गए थे, इन सभो को जल्लादो
का प्रधान नबूजरदान बन्धुआ करके ले
गया। १२ परन्तु जल्लादो के प्रधान ने
देश के कगालों मे से कितनो को दाख
की बारियों की सेवा और काश्तकारी
करने को छोड दिया। १३ और यहोवा
के भवन मे जो पीतल के खम्भे थे और
कुर्सियां और पीतल का हौद जो यहोवा
के भवन मे था, इनको कसदी तोड़कर
उनका पीतल बाबेल को ले गए। १४ और
हण्डियों, फावडियों, चिमटो, धूपदानों
और पीतल के सब पात्रों को जिन से
सेवा टहल होती थी, वे ले गए। १५ और
करछे और कटोरिया जो सोने की थी,
और जो कुछ चान्दी का था, वह सब
सोना, चान्दी, जल्लादों का प्रधान ले
गया। १६ दोनो खम्भे, एक हौद और
जो कुर्सिया सुलैमान ने यहोवा के भवन
के लिये बनाए थे, इन सब वस्तुओं का
पीतल तौल से बाहर था। १७ एक
एक खम्भे की ऊचाई अठारह अठारह
हाथ की थी और एक एक खम्भे के ऊपर
तीन तीन हाथ ऊची पीतल की एक एक
कंगनी थी, और एक एक कंगनी पर
चारों ओर जो जाली और अनार बने
थे, वे सब पीतल के थे।।

१८ और जल्लादो के प्रधान ने सरायाह
महायाजक और उसके नीचे के याजक
सपन्याह और तीनों द्वारपालों को पकड
लिया। १९ और नगर मे से उस ने
एक हाकिम को पकडा जो योद्धाओं के
ऊपर था, और जो पुरुष राजा के
सम्मुख रहा करते थे, उन मे से पाच
जन जो नगर मे मिले, और सेनापति
का मुन्शी जो लोगो को सेना मे भरती
किया करता था, और लोगो मे से साठ
पुरुष जो नगर मे मिले। २० इनको
जल्लादो का प्रधान नबूजरदान पकडकर
रिबला के राजा के पास ले गया। २१ तब
बाबेल के राजा ने उन्हे हमात देश के
रिबला मे ऐसा मारा कि वे मर गए।
यों यहूदी बन्धुआ बनके अपने देश से
निकाल दिए गए।।

(गदल्याह की हत्या)

२२ और जो लोग यहूदा देश मे रह
गए, जिनको बाबेल के राजा नबूकद-
नेस्सर ने छोड़ दिया, उन पर उस ने
अहीकाम के पुत्र गदल्याह को जो शापान
का पोता था अधिकारी ठहराया।
२३ जब दलों के सब प्रधानों ने अर्थात्
नतन्याह के पुत्र इश्माएल कारेह के पुत्र
योहानान, नतोपाई, तन्हूमेत के पुत्र
सरायाह और किसी माकाई के पुत्र
याजन्याह ने और उनके जनों ने यह
सुना, कि बाबेल के राजा ने गदल्याह
को अधिकारी ठहराया है, तब वे अपने
अपने जनों समेत मिस्पा में गदल्याह के
पास आए। २४ और गदल्याह ने उन
से और उनके जनों से शपथ खाकर
कहा, कसदियों के सिपाहियों से न डरो,
देश मे रहते हुए बाबेल के राजा के
अधीन रहो, तब तुम्हारा भला होगा।
२५ परन्तु सातवे महीने मे नतन्याह का
पुत्र इश्माएल, जो एलीशामा का पोता
और राजवश का था, उस ने दस जन

सग ले गदल्याह के पास जाकर उसे
ऐसा मारा कि वह मर गया, और जो
यहूदी और कसदी उसके सग मिस्पा मे
रहते थे, उनको भी मार डाला।
२६ तब क्या छोटे क्या बडे सारी प्रजा के
लोग और दलो के प्रधान कसदियो के डर
के मारे उठकर मिस्र मे जाकर रहने
लगे ।।

(यहोयाकीन का बढ़ाया जाना)

२७ फिर यहूदा के राजा यहोयाकीन
की बन्धुआई के तैंतीसवें वर्ष मे अर्थात्
जिस वर्ष मे बाबेल का राजा एवीलमरोदक
राजगद्दी पर विराजमान हुआ, उसी के
बारहवे महीने के सत्ताईसवे दिन को
उस ने यहूदा के राजा यहोयाकीन को
बन्दीगृह से निकालकर बडा पद दिया।
२८ और उस मे मधुर मधुर वचन कहकर
जो राजा उसके सग बाबेल मे बन्धुए
थे उनके सिहासनों से उसके सिहासन
को अधिक ऊचा किया, २९ और उसके
बन्दीगृह के वस्त्र बदल दिए और उस
ने जीवन भर नित्य राजा के सम्मुख
भोजन किया। ३० और प्रतिदिन के
खर्च के लिये राजा के यहा से नित्य का
खर्च ठहराया गया जा उसके जीवन भर
लगातार उसे मिलता रहा ।।

---

# इतिहास नामक पुस्तक—पहिला भाग

(आदम आदि की वंशावलियां)

१ आदम, शेत, एनोश; २ केनान,
महललेल, येरेद, ३ हनोक, मतू-
शेलह, लेमेक, ४ नूह, शेम, हाम और
येपेत ।।

५ येपेत के पुत्र : गोमेर, मागोग,
मादै, यावान, तूवल, मेशेक और तीरास
है। ६ और गोमेर के पुत्र अशकनज,
दीपत और तोगर्मा है। ७ और यावान
के पुत्र एलीशा, तर्शीश, और कित्ती
और रोदानी लोग है ।।

८ हाम के पुत्र कूश, मिस्र, पूत
और कनान है। ९ और कूश के पुत्र:
सवा, हवीला, सबाता, रामा और सब्तका
है, और रामा के पुत्र : शबा और ददान
है। १० और कूश से निम्रोद उत्पन्न
हुआ, पृथ्वी पर पहिला वीर वही हुआ।
११ और मिस्र से लूदी, अनामी, लहाबी,
नप्तही। १२ पत्रूसी, कसलूही (वहा से
पलिश्ती निकले) और कप्तोरी उत्पन्न
हुए। १३ कनान से उसका जेठा सीदोन
और हित्त। १४ और यबूसी, एमोरी,
गिर्गाशी। १५ हिव्वी, अर्की, सीनी।
१६ अर्वदी, समारी और हमाती उत्पन्न
हुए ।।

१७ शेम के पुत्र एलाम, अश्शूर,
अर्पक्षद, लूद, अराम, ऊस, हूल, गेतेर
और मेशेक है। १८ और अर्पक्षद मे
शेलह और शेलह से एबेर उत्पन्न हुआ।
१९ और एबेर के दो पुत्र उत्पन्न हुए:

एक का नाम पेलेग इस कारण रखा गया कि उसके दिनों में पृथ्वी बांटी गई; और उसके भाई का नाम योक्तान था।
२० और योक्तान से अल्मोदाद, शुलेप, हसर्मावेत, येरह।
२१ हदोराम, ऊजाल, दिक्ला।
२२ एबाल, अबीमाएल, शबा,
२३ ओपीर, हवीला और योबाब उत्पन्न हुए, ये ही सब योक्तान के पुत्र हैं॥

२४ शेम, अर्पक्षद, शेलह।
२५ एबेर, पेलेग, रू।
२६ सरूग, नाहोर, तेरह।
२७ अब्राम, वही इब्राहीम भी कहलाता है।
२८ इब्राहीम के पुत्र इसहाक और इश्माएल हैं॥

२९ इनकी वंशावलियां ये हैं। इश्माएल का जेठा नबायोत, फिर केदार, अदबेल, मिबसाम।
३० मिश्मा, दूमा, मस्सा, हदद, तेमा।
३१ यतूर, नापीश, केदमा। ये इश्माएल के पुत्र हुए।
३२ फिर कतूरा जो इब्राहीम की रखेली थी, उसके ये पुत्र उत्पन्न हुए, अर्थात् उस से जिम्रान, योक्षान, मदान, मिद्यान, यिशबाक और शूह उत्पन्न हुए। योक्षान के पुत्र: शबा और ददान।
३३ और मिद्यान के पुत्र: एपा, एपेर, हनोक, अबीदा और एलदा, ये सब कतूरा के पुत्र हैं॥

३४ इब्राहीम से इसहाक उत्पन्न हुआ। इसहाक के पुत्र: एसाव और इस्राएल।
३५ एसाव के पुत्र: एलीपज, रूएल, यूश, यालाम और कोरह हैं।
३६ एलीपज के ये पुत्र हैं: तेमान, ओमार, सपी, गाताम, कनज, तिम्ना और अमालेक।
३७ रूएल के पुत्र: नहत, जेरह, शम्मा और मिज्जा॥

३८ फिर सेईर के पुत्र: लोतान, शोबाल, सिबोन, अना, दीशोन, एसेर और दीशान हैं।
३९ और लोतान के पुत्र: होरी और होमाम, और लोतान की बहिन तिम्ना थी।
४० शोबाल के पुत्र: अल्यान, मानहत, एबाल, शपी और ओनाम।
४१ और सिबोन के पुत्र: अय्या, और अना। अना का पुत्र: दीशोन। और दीशोन के पुत्र: हम्रान, एशबान, यित्रान और करान।
४२ एसेर के पुत्र: बिल्हान, जावान और याकान। और दीशान के पुत्र: ऊस और अरान हैं॥

४३ जब किसी राजा ने इस्राएलियों पर राज्य न किया था, तब एदोम के देश में ये राजा हुए, अर्थात् बोर का पुत्र बेला और उसकी राजधानी का नाम दिन्हाबा था।
४४ बेला के मरने पर, बोस्राई जेरह का पुत्र योबाब, उसके स्थान पर राजा हुआ।
४५ और योबाब के मरने पर, तेमानियों के देश का हूशाम उसके स्थान पर राजा हुआ।
४६ फिर हूशाम के मरने पर, बदद का पुत्र हदद, उसके स्थान पर राजा हुआ: यह वही है, जिस ने मिद्यानियों को मोआब के देश में मार लिया, और उसकी राजधानी का नाम अवीत था।
४७ और हदद के मरने पर, मस्रेकाई सम्ला उसके स्थान पर राजा हुआ।
४८ फिर सम्ला के मरने पर शाऊल, जो महानद के तट पर के रहोबोत नगर का था, वह उसके स्थान पर राजा हुआ।
४९ और शाऊल के मरने पर अकबोर का पुत्र बाल्हानान उसके स्थान पर राजा हुआ।
५० और बाल्हानान के मरने पर, हदद उसके स्थान पर राजा हुआ, और उसकी राजधानी का नाम पाई था। और उसकी पत्नी का नाम महेतबेल था जो मेजाहाब की नातिनी और मत्रेद की बेटी थी। और हदद मर गया॥

५१ फिर एदोम के अधिपति ये थे .
अर्थात् अधिपति तिम्ना, अधिपति अल्या,
अधिपति यतेत, अधिपति ओहोलीबामा,
५२ अधिपति एला, अधिपति पीनोन,
अधिपति कनज, ५३ अधिपति तेमान,
अधिपति मिबसार, अधिपति मग्दीएल,
अधिपति ईराम। ५४ एदोम के ये
अधिपति हुए ।।

२ इस्राएल के ये पुत्र हुए, रूबेन,
शिमोन, लेवी, यहूदा, इस्साकार,
जबूलून, दान। २ यूसुफ, बिन्यामीन,
नप्ताली, गाद और आशेर ।।

(यहूदा की वंशावली)

३ यहूदा के ये पुत्र हुए . एर, ओनान
और शेला, उसके ये तीनो पुत्र, बतशू
नाम एक कनानी स्त्री से उत्पन्न हुए।
और यहूदा का जेठा एर, यहोवा की
दृष्टि मे बुरा था, इस कारण उस ने
उसको मार डाला। ४ यहूदा की बहू
तामार से पेरेस और जेरह उत्पन्न हुए।
यहूदा के सब पुत्र पाच हुए ।।

५ पेरेस के पुत्र हेस्रोन और हामूल।
६ और जेरेह के पुत्र . जिम्री, एतान,
हेमान, कलकोल और दारा सब मिलकर
पाच। ७ फिर कर्मी का पुत्र आकार
जो अर्पण की हुई वस्तु के विषय मे
विश्वासघात करके इस्राएलियो का कष्ट
देनेवाला हुआ। ८ और एतान का पुत्र
अजर्याह ।।

९ हेस्रोन के जो पुत्र उत्पन्न हुए
यरह्मेल, राम और कलूबै। १० और
राम से अम्मीनादाब और अम्मीनादाब
से नहशोन उत्पन्न हुआ जो यहूदियों का
प्रधान बना। ११ और नहशोन से सल्मा
और सल्मा से बोअज, १२ और बोअज
से ओबेद और ओबेद से यिशै उत्पन्न
हुआ। १३ और यिशै से उसका जेठा
एलीआब और दूसरा अबीनादाब तीसरा
शिमा। १४ चौथा नतनेल और पांचवां
रद्दै। छठा ओसेम और सातवा दाऊद
उत्पन्न हुआ। १५ इनकी बहिने सरूयाह
और अबीगैल थी। १६ और सरूयाह के
पुत्र अबीशै, योआब और असाहेल ये
तीन थे। १७ और अबीगैल से अमासा
उत्पन्न हुआ, और अमासा का पिता
इश्माएली येतेर था ।।

१८ हेस्रोन के पुत्र कालेब के अजूबा
नाम एक स्त्री मे, और यरीओत से,
बेटे उत्पन्न हुए, और इसके पुत्र ये हुए *
अर्थात् येशेर, शाबाब और अर्दोन।
१९ जब अजूबा मर गई, तब कालेब
ने एप्रात को ब्याह लिया, और जिससे
हूर उत्पन्न हुआ। २० और हूर से ऊरी
और ऊरी मे बसलेल उत्पन्न हुआ ।।

२१ इसके बाद हेस्रोन गिलाद के पिता
माकीर की बेटी के पास गया, जिसे उस
ने तब ब्याह लिया, जब वह साठ वर्ष
का था, और उस मे सगूब उत्पन्न हुआ।
२२ और सगूब मे याईर जन्मा, जिसके
गिलाद देश मे तेईस नगर थे। २३ और
गशूर और अराम ने याईर की बस्तियों
को और गावो समेत कनत को, उन से
ले लिया, ये सब नगर मिलकर साठ
थे। ये सब गिलाद के पिता माकीर
के पुत्र हुए। २४ और जब हेस्रोन
कालेबेप्राता मे मर गया, तब उसकी
अबिय्याह नाम स्त्री से अशहूर उत्पन्न
हुआ जो तको का पिता हुआ ।।

* वा कालेब से अजूबा नाम अपनी स्त्री
के द्वारा यरीओत उत्पन्न हुआ और
यरीओत के ये पुत्र हुए।

२५ और हेस्रोन के जेठे यरह्मेल के ये पुत्र हुए : अर्थात् राम जो उसका जेठा था; और बूना, ओरेन, ओसेम और अहिय्याह। २६ और यरह्मेल की एक और पत्नी थी, जिसका नाम अतारा था; वह ओनाम की माता थी। २७ और यरह्मेल के जेठे राम के ये पुत्र हुए, अर्थात् मास, यामीन और एकेर। २८ और ओनाम के पुत्र शम्मै और यादा हुए। और शम्मै के पुत्र नादाब और अबीशूर हुए। २९ और अबीशूर की पत्नी का नाम अबीहैल था, और उस से अहबान और मोलीद उत्पन्न हुए। ३० और नादाब के पुत्र सेलेद और अप्पैम हुए, सेलेद तो निःसन्तान मर गया। और अप्पैम का पुत्र यिशी। ३१ और यिशी का पुत्र शेशान और शेशान का पुत्र अहलै। ३२ फिर शम्मै के भाई यादा के पुत्र येतेर और योनातान हुए, येतेर तो निःसन्तान मर गया। ३३ योनातान के पुत्र पेलेत और जाजा, यरह्मेल के पुत्र ये हुए। ३४ शेशान के तो बेटा न हुआ, केवल बेटियां हुईं। शेशान के पास यर्हा नाम एक मिस्री दास था। ३५ और शेशान ने उसको अपनी बेटी ब्याह दी, और उस से अत्तै उत्पन्न हुआ। ३६ और अत्तै से नातान, नातान से जाबाद। ३७ जाबाद से एपलाल, एपलाल से ओबेद। ३८ ओबेद से येहू, येहू से अजर्याह। ३९ अजर्याह से हेलेस, हेलेस से एलासा। ४० एलासा से सिस्मै, सिस्मै से शल्लूम। ४१ शल्लूम से यकम्याह और यकम्याह से एलीशामा उत्पन्न हुए॥

४२ फिर यरह्मेल के भाई कालेब के ये पुत्र हुए : अर्थात् उसका जेठा मेशा जो जीप का पिता हुआ। और मारेशा का पुत्र हेब्रोन भी उसी के वश में हुआ। ४३ और हेब्रोन के पुत्र कोरह, तप्पूह, रेकेम और शेमा। ४४ और शेमा से योर्काम का पिता रहम और रेकेम से शम्मै उत्पन्न हुआ था। ४५ और शम्मै का पुत्र माओन हुआ; और माओन बेत्सूर का पिता हुआ। ४६ फिर एपा जो कालेब की रखेली थी, उस से हारान, मोसा और गाजेज उत्पन्न हुए, और हारान से गाजेज उत्पन्न हुआ। ४७ फिर याहदै के पुत्र रेगेम, योताम, गेशान, पेलेत, एपा और शाप। ४८ और माका जो कालेब की रखेली थी, उस से शेबेर और तिर्हाना उत्पन्न हुए। ४९ फिर उस से मदमन्ना का पिता शाप और मकबेना और गिबा का पिता शबा उत्पन्न हुए। और कालेब की बेटी अकसा थी। कालेब के पुत्र ये हुए॥

५० एप्राता के जेठे हूर का पुत्र किर्यत्यारीम का पिता शोबाल। ५१ बेतलेहेम का पिता सल्मा और बेतगादेर का पिता हारेप। ५२ और किर्यत्यारीम के पिता शोबाल के वश में हारोए आधे मनुहोतवासी, ५३ और किर्यत्यारीम के कुल अर्थात् यित्री, पूती, शूमाती और मिश्राई और इन से सोराई और एश्ताओली निकले। ५४ फिर सल्मा के वश में बेतलेहेम और नतोपाई, अत्रोत-बेत्योआब और आधे मानहती, सोरी। ५५ और याबेस में रहनेवाले लेखकों के कुल अर्थात् तिराती, शिमाती और सूकाती हुए। ये रेकाब के घराने के मूलपुरुष हम्मत के वंशवाले केनी हैं॥

३ दाऊद के पुत्र जो हेब्रोन में उस से उत्पन्न हुए वे ये हैं : जेठा अम्नोन

जो यिज्रेली ग्रहीनोग्रम से, दूसरा दानिय्येल
जो कर्मेली ग्रबीगैल से उत्पन्न हुग्रा।
२ तीसरा ग्रबशालोम जो गशूर के राजा
तल्मै की बेटी माका का पुत्र था, चौथा
ग्रोदानिय्याह जो हग्गीत का पुत्र था।
३ पाचवा शपत्याह जो ग्रबीतल से, ग्रौर
छठवा यित्राम जो उसकी स्त्री एग्ला से
उत्पन्न हुग्रा। ४ दाऊद से हेब्रोन मे
छः पुत्र उत्पन्न हुए, ग्रौर वहा उस ने
साढे सात वर्ष राज्य किया, ग्रौर यरूशलेम
मे तेंतीस वर्ष राज्य किया। ५ ग्रौर
यरूशलेम मे उसके ये पुत्र उत्पन्न हुए
ग्रर्थात् शिमा, शोबाब, नातान ग्रौर
सुलैमान, ये चारों ग्रम्मीएल की बेटी बतशू
से उत्पन्न हुए। ६ ग्रौर यिभार, एलीशामा
एलीपेलेत। ७ नेगाह, नेपेग, यापी।
८ एलीशामा, एल्यादा ग्रौर एलीपेलेत,
ये नौ पुत्र थे, ये सब दाऊद के पुत्र थे।
९ ग्रौर इनको छोड रखेलियो के भी
पुत्र थे, ग्रौर इनकी बहिन तामार थी।
१० फिर सुलैमान का पुत्र रहबाम उत्पन्न
हुग्रा, रहबाम का ग्रबिय्याह, ग्रबिय्याह
का ग्रासा, ग्रासा का यहोशापात।
११ यहोशापात का योराम, योराम का
ग्रहज्याह, ग्रहज्याह का योग्राश।
१२ योग्राश का ग्रमस्याह, ग्रमस्याह का
ग्रजर्याह, ग्रजर्याह का योताम।
१३ योताम का ग्राहाज, ग्राहाज का
हिजकिय्याह, हिजकिय्याह का मनश्शे।
१४ मनश्शे का ग्रामोन, ग्रौर ग्रामोन का
योशिय्याह पुत्र हुग्रा। १५ ग्रौर योशि-
य्याह के पुत्र उसका जेठा योहानान, दूसरा
यहोयाकीम, तीसरा सिदकिय्याह, चौथा
शल्लूम। १६ ग्रौर यहोयाकीम का पुत्र
यकोन्याह, इसका पुत्र सिदकिय्याह।
१७ ग्रौर यकोन्याह का पुत्र ग्रस्सीर,
उसका पुत्र शालतीएल। १८ ग्रौर
मल्कीराम, पदायाह, शेनस्सर, यकम्याह,
होशामा ग्रौर नदब्याह। १९ ग्रौर
पदायाह के पुत्र जरुब्बाबेल ग्रौर शिमी
हुए, ग्रौर जरुब्बाबेल के पुत्र मशुल्लाम
ग्रौर हनन्याह, जिनकी बहिन शलोमीत
थी। २० ग्रौर हशूबा, ग्रोहेल, बेरेक्याह,
हसद्याह ग्रौर यूशमेसेद, पांच। २१ ग्रौर
हनन्याह के पुत्र पलत्याह ग्रौर यशायाह।
ग्रौर रपायाह के पुत्र ग्रर्नान के पुत्र
ग्रोबद्याह के पुत्र ग्रौर शकन्याह के पुत्र।
२२ ग्रौर शकन्याह का पुत्र शमायाह।
ग्रौर शमायाह के पुत्र हत्तूश ग्रौर यिगाल,
बारीह, नार्याह ग्रौर शपात, छः।
२३ ग्रौर नार्याह के पुत्र एल्योएनै, हिज-
किय्याह ग्रौर ग्रज्रीकाम, तीन।
२४ ग्रौर एल्योएनै के पुत्र होदव्याह,
एल्याशीब, पलायाह, ग्रक्कूब, योहानान,
दलायाह ग्रौर ग्रनानी, सात॥

**४** यहूदा के पुत्र पेरेस, हेस्रोन,
कर्मी, हूर ग्रौर शोबाल। २ ग्रौर
शोबाल के पुत्र रायाह से यहत ग्रौर
यहत से ग्रहूमै ग्रौर लहद उत्पन्न हुए, ये
सोराई कुल हैं। ३ ग्रौर एताम के पिता
के ये पुत्र हुए ग्रर्थात् यिज्रेल, यिश्मा
ग्रौर यिद्बाश, जिनकी बहिन का नाम
हस्सलेलपोनी था। ४ ग्रौर गदोर का
पिता पनूएल, ग्रौर हूशा का पिता एजेर।
ये एप्राता के जेठे हूर के सन्तान हैं, जो
बेतलेहेम का पिता हुग्रा। ५ ग्रौर तको
के पिता ग्रशहूर के हेला ग्रौर नारा नाम
दो स्त्रियां थी। ६ ग्रौर नारा से ग्रहु-
ज्जाम, हेपेर, तेमनी ग्रौर हाहशतारी
उत्पन्न हुए, नारा के ये ही पुत्र हुए।
७ ग्रौर हेला के पुत्र, सेरेत, यिसहर

और एल्लान। ८ फिर कोस् से आनूब
और सोबेबा उत्पन्न हुए और उसके वश
मे हारून के पुत्र अहर्हेल के कुल भी
उत्पन्न हुए। ९ और याबेस अपने भाइयो
से अधिक प्रतिष्ठित हुआ, और उसकी
माता ने यह कहकर उसका नाम याबेस *
रखा, कि मैं ने इसे पीडित होकर उत्पन्न
किया। १० और याबेस ने इस्राएल के
परमेश्वर को यह कहकर पुकारा, कि
भला होता, कि तू मुझे सचमुच आशीष
देता, और मेरा देश बढाता, और तेरा हाथ
मेरे साथ रहता, और तू मुझे बुराई † से
ऐसा बचा रखता कि मैं उस से पीडित
न होता। और जो कुछ उस ने मागा,
वह परमेश्वर ने उसे दिया। ११ फिर
शूहा के भाई कलूब से एशतोन का पिता
महीर उत्पन्न हुआ। १२ और एशतोन
के वश मे रामा का घराना, और पासेह
और ईर्नाहाश का पिता तहिन्ना उत्पन्न
हुए, रेका के लोग ये ही हैं। १३ और
कनज के पुत्र, ओत्नीएल और सरायाह,
और ओत्नीएल का पुत्र हतत।
१४ मोनोतै से ओप्रा और सरायाह से
योआब जो गेहराशीम का पिता हुआ,
वे कारीगर थे। १५ और यपुन्ने के
पुत्र कालेब के पुत्र एला और नाम, और
एला के पुत्र कनज। १६ और यहल्लेल
के पुत्र, जीप, जीपा, तीरया और असरेल।
१७ और एज्रा के पुत्र येतेर, मेरेद,
एपेर और यालोन, और उसकी स्त्री से
मिर्य्याम, शम्मै और एशतमो का पिता
यिशबह उत्पन्न हुए। १८ और उसकी
यहूदिन स्त्री से गदोर का पिता येरेद,
सोको के पिता हेबेर और जानोह के

* अर्थात् पीडा।
† वा विपत्ति।

पिता यकूतीएल उत्पन्न हुए, ये फिरौन
की बेटी बित्या के पुत्र थे जिसे मेरेद ने
ब्याह लिया था। १९ और होदिय्याह की
स्त्री जो नहम की बहिन थी, उसके पुत्र
कीला का पिता एक गेरेमी और एशतमो
का पिता एक माकाई। २० और शीमोन
के पुत्र अम्नोन, रिन्ना, बेन्हानान और
तोलोन और यिशी के पुत्र जोहेत और
बेनजोहेत। २१ यहूदा के पुत्र शेला के
पुत्र लेका का पिता एर, मारेशा का पिता
लादा और अशबे के घराने के कुल जिस
मे सन के कपडे का काम होता था।
२२ और योकीम और कोजेबा के मनुष्य
और योआश और साराप जो मोआब
मे प्रभुता करते थे और याशूब, लेहेम
इनका वृत्तान्त प्राचीन है। २३ ये
कुम्हार थे, और नताईम और गदेरा मे
रहते थे जहा वे राजा का कामकाज
करते हुए उसके पास रहते थे।।

(शिमोन की वशावली)

२४ शिमोन के पुत्र नमूएल, यामीन,
यारीब, जेरह और शाऊल। २५ और
शाऊल का पुत्र शल्लूम, शल्लूम का पुत्र
मिबसाम और मिबसाम का मिश्मा हुआ।
२६ और मिश्मा का पुत्र हम्मूएल, उसका
पुत्र जक्कूर, और उसका पुत्र शिमी।
२७ शिमी के सोलह बेटे और छः बेटिया
हुई परन्तु उसके भाइयो के बहुत बेटे न
हुए, और उनका सारा कुल यहूदियो के
बराबर न बढा। २८ वे बेर्शेबा, मोलादा,
हसर्शूआल। २९ बिल्हा, एसेम, तोलाद।
३० बतूएल, होर्मा, सिक्लग, ३१ बेत-
मर्काबोत, हसर्सूसीम, बेतबिरी और
शारैम मे बस गए; दाऊद के राज्य के
समय तक उनके ये ही नगर रहे।

३२ और उनके गाव एताम, ऐन, रिम्मोन,
तोकेन और आशान नाम पाच नगर।
३३ और बाल तक जितने गाव इन नगरों
के आसपास थे, उनके बसने के स्थान
ये ही थे, और यह उनकी वंशावली है ॥

३४ फिर मशोबाब और यम्लेक और
अमस्याह का पुत्र योशा। ३५ और योएल
और योशिब्याह का पुत्र येहू, जो सरायाह
का पोता, और असीएल का परपोता
था। ३६ और एल्योएनै और याकोबा,
यशोहायाह और असायाह और अदीएल
और यसीमीएल और बनायाह। ३७ और
शिपी का पुत्र जीजा जो अल्लोन का
पुत्र, यह यदायाह का पुत्र, यह शिम्री
का पुत्र, यह शमायाह का पुत्र था। ३८ ये
जिनके नाम लिखे हुए हैं, अपने अपने
कुल में प्रधान थे, और उनके पितरों के
घराने बहुत बढ गए। ३९ ये अपनी
भेड़-बकरियों के लिये चराई ढूढने को
गदोर की घाटी की तराई की पूर्व ओर
तक गए। ४० और उनको उत्तम से
उत्तम चराई मिली, और देश लम्बा-चौड़ा,
चैन और शांति का था, क्योंकि वहा के
पहिले रहनेवाले हाम के वंश के थे।
४१ और जिनके नाम ऊपर लिखे हैं,
उन्हों ने यहूदा के राजा हिजकिय्याह के
दिनों में वहा आकर जो मूनी वहा मिले,
उनको डेरों समेत मारकर ऐसा सत्यानाश
कर डाला कि आज तक उनका पता नहीं
है, और वे उनके स्थान में रहने लगे,
क्योंकि वहा उनकी भेड़-बकरियों के
लिये चराई थी। ४२ और उन में से
अर्थात् शिमोनियों में से पाच सौ पुरुष
अपने ऊपर पलत्याह, नार्याह, रपायाह
और उज्जीएल नाम यिशी के पुत्रों को
अपने प्रधान ठहराया, ४३ तब वे सेईद
पहाड़ को गए, और जो अमेलेकी बचकर
रह गए थे उनको मारा, और आज के
दिन तक वहा रहते हैं ॥

(रूबेन और गाद की वंशावलियां और
मनश्शे के आधे गोत्र की वंशावली)

५ इस्राएल का जेठा तो रूबेन था,
परन्तु उस ने जो अपने पिता के
बिछौने को अशुद्ध किया, इस कारण
जेठे का अधिकार इस्राएल के पुत्र यूसुफ
के पुत्रों को दिया गया। वंशावली जेठे
के अधिकार के अनुसार नहीं ठहरी।
२ क्योंकि यहूदा अपने भाइयों पर प्रबल
हो गया, और प्रधान उसके वंश से हुआ
परन्तु जेठे का अधिकार यूसुफ का था।
३ इस्राएल के जेठे पुत्र रूबेन के पुत्र ये हुए,
अर्थात् हनोक, पल्लू, हेस्रोन और कर्मी।
४ और योएल के पुत्र शमायाह, शमायाह
का गोग, गोग का शिमी। ५ शिमी का
मीका, मीका का रायाह, रायाह का बाल।
६ और बाल का पुत्र बेरा, इसको अश्शूर
का राजा तिलगतपिलनेसेर बन्धुआई
में ले गया, और वह रूबेनियों का प्रधान
था। ७ और उसके भाइयों की वंशावली
के लिखते समय वे अपने अपने कुल के
अनुसार ये ठहरे, अर्थात् मुख्य तो यीएल,
फिर जकर्याह। ८ और अजाज का पुत्र
बेला जो शेमा का पोता और योएल का
परपोता था, वह अरोएर में और नबो
और बाल्मोन तक रहता था। ९ और
पूर्व ओर वह उस जगल के सिवाने तक
रहा जो परात महानद तक पहुचाता है,
क्योंकि उनके पशु गिलाद देश में बढ
गए थे। १० और शाऊल के दिनों में
उन्हों ने हग्रियों से युद्ध किया, और हग्री
उनके हाथ से मारे गए; तब वे गिलाद

की सारी पूरबी अलग में अपने डेरों में रहने लगे ।।

११ गादी उनके साम्हने सल्का तक
बाशान देश में रहते थे। १२ अर्थात्
मुख्य तो योएल और दूसरा शापाम फिर
यानै और शापात, ये बाशान में रहते
थे। १३ और उनके भाई अपने अपने
पितरों के घरानों के अनुसार मीकाएल, मशुल्लाम, शेबा, योरै, याकान, जी और
एबेर, सात थे। १४ ये अबीहैल के पुत्र थे, जो हूरी का पुत्र था, यह योराह का पुत्र, यह गिलाद का पुत्र, यह मिकाएल का पुत्र, यह यशीशै का पुत्र, यह यहदो
का पुत्र, यह बूज का पुत्र था। १५ इनके
पितरों के घरानों का मुख्य पुरुष अब्दीएल का पुत्र, और गूनी का पोता अही था।
१६ ये लोग बाशान में, गिलाद और उसके गांवों में, और शारोन की सब चराइयों में उसकी परली ओर तक रहते
थे। १७ इन सभों की वंशावली यहूदा के राजा योनातन के दिनों और इस्राएल के राजा यारोबाम के दिनों में लिखी गई ।।

१८ रूबेनियों, गादियों और मनश्शे के आधे गोत्र के योद्धा जो ढाल बान्धने, तलवार चलाने, और धनुष के तीर छोड़ने के योग्य और युद्ध करना सीखे हुए थे, वे चौवालीस हजार सात सौ साठ थे, जो युद्ध में जाने के योग्य थे।
१९ इन्हों ने हग्रियों और यतूर नापीश और नोदाब से युद्ध किया था। २० उनके
विरुद्ध इनको सहायता मिली, और अग्री उन सब समेत जो उनके साथ थे उनके हाथ में कर दिए गए, क्योंकि युद्ध में इन्हों ने परमेश्वर की दोहाई दी थी और उस ने उनकी विनती इस कारण सुनी, कि इन्हों ने उस पर भरोसा रखा था। २१ और इन्हों ने उनके
पशु हर लिए, अर्थात् ऊंट तो पचास हजार, भेड़-बकरी अढ़ाई लाख, गदहे दो हजार, और मनुष्य एक लाख बन्धुए करके ले गए। २२ और बहुत से मरे
पड़े थे क्योंकि वह लड़ाई परमेश्वर की ओर से हुई। और ये उनके स्थान में बन्धुआई के समय तक बसे रहे ।।

२३ फिर मनश्शे के आधे गोत्र की सन्तान उस देश में बसे, और वे बाशान से ले बाल्हेर्मोन, और सनीर और हेर्मोन पर्वत तक फैल गए। २४ और उनके
पितरों के घरानों के मुख्य पुरुष ये थे, अर्थात् एपेर, यिशी, एलीएल, अज्रीएल, यिर्मयाह, होदव्याह और यहदीएल, ये बड़े वीर और नामी और अपने पितरों के घरानों के मुख्य पुरुष थे ।।

२५ और उन्हों ने अपने पितरों के परमेश्वर से विश्वासघात किया, और उस देश के लोग जिनको परमेश्वर ने उनके साम्हने से विनाश किया था, उनके देवताओं के पीछे व्यभिचारिन की नाईं हो लिए। २६ इसलिये इस्राएल के पर-
मेश्वर ने अश्शूर के राजा पूल और अश्शूर के राजा तिलगत्पिलनेसेर का मन उभारा, और इन्हों ने उन्हें अर्थात् रूबेनियों, गादियों और मनश्शे के आधे गोत्र के लोगों को बन्धुआ करके हलह, हाबोर और हारा और गोजान नदी के पास पहुंचा दिया, और वे आज के दिन तक वहीं रहते हैं ।।

(लेवी की वंशावली और लेवियों के वासस्थान)

६ लेवी के पुत्र गेर्शोन, कहात और
मरारी। २ और कहात के पुत्र,
अम्राम, यिसहार, हेब्रोन और उज्जीएल।

३ और अम्राम की सन्तान हारून, मूसा
और मरियम, और हारून के पुत्र, नादाब,
अबीहू, एलीआज़र और ईतामार।
४ एलीआज़र से पीनहास, पीनहास से
अबीशू। ५ अबीशू से बुक्की, बुक्की से
उज्जी। ६ उज्जी से जरह्याह, जरह्याह
से मरायोत। ७ मरायोत से अमर्याह,
अमर्याह से अहीतूब। ८ अहीतूब से
सादोक, सादोक से अहीमास।
९ अहीमास से अजर्याह, अजर्याह से
योहानान। १० और योहानान से
अजर्याह, उत्पन्न हुआ (जो सुलैमान के
यरूशलेम में बनाए हुए भवन में याजक
का काम करता था)। ११ फिर अजर्याह
से अमर्याह, अमर्याह से यहीतूब।
१२ यहीतूब से सादोक, सादोक से शल्लूम।
१३ शल्लूम से हिलकिय्याह, हिलकिय्याह
से अजर्याह। १४ अजर्याह से सरायाह,
और सरायाह से यहोसादाक उत्पन्न हुआ।
१५ और जब यहोवा, यहूदा और यरूशलेम
को नबूकदनेस्सर के द्वारा बन्धुआ करके
ले गया, तब यहोसादाक भी बन्धुआ होकर
गया॥

१६ लेवी के पुत्र गेर्शोम, कहात और
मरारी। १७ और गेर्शोम के पुत्रों के
नाम ये थे, अर्थात् लिब्नी और शिमी।
१८ और कहात के पुत्र अम्राम, यिसहार,
हेब्रोन और उज्जीएल। १९ और मरारी
के पुत्र महली और मूशी और अपने अपने
पितरों के घरानों के अनुसार लेवियों के
कुल ये हुए। २० अर्थात्, गेर्शोन का
पुत्र लिब्नी हुआ, लिब्नी का यहत, यहत
का जिम्मा। २१ जिम्मा का योआह,
योआह का इद्दो, इद्दो का जेरह, और
जेरह का पुत्र यातरै हुआ। २२ फिर
कहात का पुत्र अम्मीनादाब हुआ, अम्मीना-
दाब का कोरह, कोरह का अस्सीर।
२३ अस्सीर का एल्काना, एल्काना का
एब्यासाप, एब्यासाप का अस्सीर।
२४ अस्सीर का तहत, तहत का ऊरीएल,
ऊरीएल का उज्जियाह और उज्जियाह
का पुत्र शाऊल हुआ। २५ फिर एल्काना
के पुत्र अमासै और अहीमोत।
२६ एल्काना का पुत्र सोपै, सोपै का
नहत। २७ नहत का एलीआब, एलीआब
का यरोहाम, और यरोहाम का पुत्र
एल्काना हुआ। २८ और शमूएल के पुत्र,
उसका जेठा योएल * और दूसरा अबिय्याह
हुआ। २९ फिर मरारी का पुत्र महली,
महली का लिब्नी, लिब्नी का शिमी,
शिमी का उज्जा। ३० उज्जा का शिमा,
शिमा का हग्गिय्याह और हग्गिय्याह का
पुत्र असायाह हुआ॥

३१ फिर जिनको दाऊद ने सन्दूक
के ठिकाना पाने के बाद यहोवा के भवन
में गाने के अधिकारी ठहरा दिया वे ये
हैं। ३२ जब तक सुलैमान यरूशलेम में
यहोवा के भवन को बनवा न चुका, तब
तक वे मिलापवाले तम्बू के निवास के
साम्हने गाने के द्वारा सेवा करते थे,
और इस सेवा में नियम के अनुसार
उपस्थित हुआ करते थे। ३३ जो अपने
अपने पुत्रों समेत उपस्थित हुआ करते
थे वे ये हैं, अर्थात् कहातियों में से हेमान
गवैया जो योएल का पुत्र था, और योएल
शमूएल का। ३४ शमूएल एल्काना का,
एल्काना यरोहाम का, यरोहाम एलीएल
का, एलीएल तोह का। ३५ तोह सूप
का, सूप एल्काना का, एल्काना महत

* अरामी में योएल। फिर देखो पद ३३।

का, महत अमासै का। ३६ अमासै
एल्काना का, एल्काना योएल का, योएल
अजर्याह का, अजर्याह सपन्याह का।
३७ सपन्याह तहत का, तहत अस्सीर
का, अस्सीर एब्यासाप का, एब्यासाप
कोरह का। ३८ कोरह यिसहार का,
यिसहार कहात का, कहात लेवी का और
लेवी इस्राएल का पुत्र था। ३९ और
उसका भाई असाप जो उसके दाहिने
खड़ा हुआ करता था वह बेरेक्याह का
पुत्र था, और बेरेक्याह शिमा का।
४० शिमा मीकाएल का, मीकाएल बासे-
याह का, बासेयाह मल्किय्याह का।
४१ मल्किय्याह एत्नी का, एत्नी जेरह
का, जेरह अदायाह का। ४२ अदायाह
एतान का, एतान जिम्मा का, जिम्मा
शिमी का। ४३ शिमी यहत का, यहत
गेर्शोम का, गेर्शोम लेवी का पुत्र था।
४४ और बाई ओर उनके भाई मरारी
खड़े होते थे, अर्थात् एतान जो कीशी का
पुत्र था, और कीशी अब्दी का, अब्दी
मल्लूक का। ४५ मल्लूक हशब्याह का,
हशब्याह अमस्याह का, अमस्याह हिलकि-
य्याह का। ४६ हिलकिय्याह अमसी
का, अमसी बानी का, बानी शेमेर
का। ४७ शेमेर महली का, महली मूशी
का, मूशी मरारी का, और मरारी लेवी
का पुत्र था। ४८ और इनके भाई
जो लेवीय थे वह परमेश्वर के भवन के
निवास की सब प्रकार की सेवा के लिये
अर्पण किए * हुए थे।।

४९ परन्तु हारून और उसके पुत्र
होमबलि की वेदी, और धूप की
वेदी दोनों पर बलिदान चढ़ाते, और
परम पवित्रस्थान का सब काम करते, और
इस्राएलियों के लिये प्रायश्चित करते थे,
जैसे कि परमेश्वर के दास मूसा ने आज्ञाएं
दी थीं। ५० और हारून के वंश में
ये हुए, अर्थात् उसका पुत्र एलीआजर
हुआ, और एलीआजर का पीनहास,
पीनहास का अबीशू। ५१ अबीशू का
बुक्की, बुक्की का उज्जी, उज्जी का
जरह्याह। ५२ जरह्याह का मरायोत
मरायोत का अमर्याह, अमर्याह का अहीतूब।
५३ अहीतूब का सादोक और सादोक
का अहीमास पुत्र हुआ।।

५४ और उनके भागों में उनकी
छावनियों के अनुसार उनकी बस्तियां
ये हैं, अर्थात् कहात के कुलों में से पहिली
चिट्ठी जो हारून की सन्तान के नाम
पर निकली। ५५ अर्थात् चारों ओर की
चराइयों समेत यहूदा देश का हेब्रोन
उन्हें मिला। ५६ परन्तु उस नगर के
खेत और गांव यपुन्ने के पुत्र कालेब को
दिए गए। ५७ और हारून की सन्तान
को शरणनगर हेब्रोन, और चराइयों
समेत लिब्ना, ५८ और यत्तीर और
अपनी अपनी चराइयों समेत एशतमो।
हीलेन, दबीर। ५९ आशान और
बेतशेमेश। ६० और बिन्यामीन के
गोत्र में से अपनी अपनी चराइयों समेत
गेबा, अल्लेमेत और अनातोत दिए गए।
उनके घरानों के सब नगर तेरह थे।

६१ और शेष कहातियों के गोत्र के
कुल, अर्थात् मनश्शे के आधे गोत्र में से चिट्ठी
डालकर दस नगर दिए गए। ६२ और
गेर्शोमियों के कुलों के अनुसार उन्हें
इस्साकार, आशेर और नप्ताली के गोत्र,
और बाशान में रहनेवाले मनश्शे के गोत्र
में से तेरह नगर मिले। ६३ मरारियों

* मूल में—दिए।

के कुलो के अनुसार उन्हे रूबेन, गाद
और जबूलून के गोत्रों में से चिट्ठी डालकर
बारह नगर दिए गए। ६४ और इस्रा-
एलियो ने लेवियो को ये नगर चराइयों
समेत दिए। ६५ और उन्हो ने यहूदियो,
शिमोनियो और बिन्यामीनियो के गोत्रो
मे से वे नगर दिए, जिनके नाम ऊपर
दिए गए है ॥

६६ और कहातियो के कई कुलो को
उनके भाग के नगर एप्रैम के गोत्र मे
से मिले। ६७ सो उनको अपनी अपनी
चराइयो समेत एप्रैम के पहाडी देश का
शकेम जो शरणनगर था, फिर गेजेर।
६८ योकमाम, बेथोरोन। ६९ अय्या-
लोन और गत्रिम्मोन। ७० और मनश्शे
के आधे गोत्र मे से अपनी अपनी चराइयो
समेत आनेर और बिलाम शेष कहातियो
के कुल को मिले। ७१ फिर गेर्शोमियो
को मनश्शे के आधे गोत्र के कुल मे से
तो अपनी अपनी चराइयो समेत बाशान
का गोलान और अशतारोत। ७२ और
इस्साकार के गोत्र मे से अपनी अपनी
चराइयो समेत केदेश, दाबरात।
७३ रामोत और आनेम, ७४ और
आशेर के गोत्र मे से अपनी अपनी चराइयो
समेत माशाल, अब्दोन। ७५ हूकोक और
रहोब। ७६ और नप्ताली के गोत्र मे से
अपनी अपनी चराइयो समेत गालील का
केदेश हम्मोन और किर्यातैम मिले।
७७ फिर शेष लेवियो अर्थात् मरारियों
को जबूलून के गोत्र मे से तो अपनी अपनी
चराइयो समेत शिम्मोन और ताबोर।
७८ और यरीहो के पास की यरदन नदी
की पूर्व और रूबेन के गोत्र में से तो अपनी
अपनी चराइयो समेत जंगल का बेसेर,
यहसा। ७९ कदेमोत और मेपाता।
८० और गाद के गोत्र मे से अपनी अपनी
चराइयो समेत गिलाद का रामोत महनैम,
८१ हेशोबोन और याजेर दिए गए ॥

( इस्साकार, बिन्यामीन, नप्ताली, मनश्शे,
एप्रैम और आशेर की वंशावलियां )

७ इस्साकार के पुत्र तोला, पूआ,
याशूब और शिम्रोन, चार थे।
२ और तोला के पुत्र उज्जी, रपायाह,
यरीएल, यहमै, यिब्साम और शमूएल,
ये अपने अपने पितरो के घरानो अर्थात्
तोला की सन्तान के मुख्य पुरुष और बडे
वीर थे, और दाऊद के दिनो मे उनके
वंश की गिनती बाईस हजार छ सौ
थी। ३ और उज्जी का पुत्र यिज्रह्याह,
और यिज्रह्याह के पुत्र मीकाएल, ओबद्याह,
योएल और यिश्शिय्याह पाच थे, ये
सब मुख्य पुरुष थे। ४ और उनके
साथ उनकी वंशावलियो और पितरो
के घरानो के अनुसार सेना के दलों के
छत्तीस हजार योद्धा थे, क्योंकि उनके
बहुत स्त्रिया और पुत्र थे। ५ और
उनके भाई जो इस्साकार के सब कुलो मे
से थे, वे सत्तासी हजार बडे वीर थे,
जो अपनी अपनी वंशावली के अनुसार
गिने गए ॥

६ बिन्यामीन के पुत्र. बेला, बेकेर
और यदीएल ये तीन थे। ७ बेला के पुत्र
एसबोन, उज्जी, उज्जीएल, यरीमोत और
ईरी ये पाच थे। ये अपने अपने पितरो के
घरानो के मुख्य पुरुष और बडे वीर
थे, और अपनी अपनी वंशावली के अनुसार
उनकी गिनती बाईस हजार चौतीस
थी। ८ और बेकेर के पुत्र: जमीरा,
योआश, एलीएजेर, एल्योएनै, ओम्री, यरे-
मोत, अबिय्याह, अनातोत और आलेमेत

ये सब बेकेर के पुत्र थे। ९ ये जो
अपने अपने पितरो के घरानो के मुख्य पुरुष और बड़े वीर थे, इनके वंश की गिनती अपनी अपनी वंशावली के अनुसार बीस हजार दो सौ थी। १० और यदीएल
का पुत्र बिल्हान, और बिल्हान के पुत्र, यूश, बिन्यामीन, एहूद, कनाना, जेतान, तर्शीश और अहीशहर थे। ११ ये सब
जो यदीएल की सन्तान और अपने अपने पितरो के घरानो में मुख्य पुरुष और बड़े वीर थे, इनके वंश से सेना में युद्ध करने के योग्य सत्रह हजार दो सौ पुरुष
थे। १२ और ईर के पुत्र शुप्पीम और हुप्पीम और अहेर के पुत्र हूशी थे।।

१३ नप्ताली के पुत्र, एहसीएल, गूनी, येसेर और शल्लूम थे, ये बिल्हा के पोते थे।।

१४ मनश्शे के पुत्र, अस्रीएल जो उसकी अरामी रखेली स्त्री से उत्पन्न हुआ था, और उस अरामी स्त्री ने गिलाद के पिता माकीर को भी जन्म
दिया। १५ और माकीर (जिसकी बहिन का नाम माका था) उस ने हुप्पीम और शुप्पीम के लिये स्त्रियां ब्याह ली, और दूसरे का नाम सलोफाद था, और सलोफाद
के बेटियां हुईं। १६ फिर माकीर की स्त्री माका के एक पुत्र उत्पन्न हुआ और उसका नाम पेरेश रखा, और उसके भाई का नाम शेरेश था, और इसके
पुत्र ऊलाम और राकेम थे। १७ और ऊलाम का पुत्र बदान। ये गिलाद की सन्तान थे जो माकीर का पुत्र और मनश्शे
का पोता था। १८ फिर उसकी बहिन हम्मोलेकेत ने ईशहोद, अबीएजेर और
महला को जन्म दिया। १९ और शमीदा के पुत्र अह्यान, शेकेम, लिखी और अनीआम थे।

२० और एप्रैम के पुत्र शूतेलह और शूतेलह का बेरेद, बेरेद का तहत, तहत का एलादा, एलादा का तहत। २१ तहत
का जाबाद और जाबाद का पुत्र शूतेलह हुआ, और येजेर और एलाद भी जिन्हें गत के मनुष्यों ने जो उस देश में उत्पन्न हुए थे इसलिये घात किया, कि वे उनके पशु हर लेने को उतर आए थे। २२ सो
उनका पिता एप्रैम उनके लिये बहुत दिन शोक करता रहा, और उसके भाई उसे शांति देने को आए। २३ और वह
अपनी पत्नी के पास गया, और उस ने गर्भवती होकर एक पुत्र को जन्म दिया और एप्रैम ने उसका नाम इस कारण बरीआ * रखा, कि उसके घराने में विपत्ति पड़ी थी। (२४ और उसकी पुत्री शेरा
थी, जिस ने निचले और ऊपरवाले दोनों बेथोरान नाम नगरों को और उज्जेनशेरा को दृढ़ कराया।) २५ और उसका पुत्र
रेपा था, और रेशेप भी, और उसका पुत्र तेलह, तेलह का तहन, तहन का लादान, २६ लादान का अम्मीहूद, अम्मी-
हूद का एलीशामा। २७ एलीशामा का नून, और नून का पुत्र यहोशू था।
२८ और उनकी निज भूमि और बस्तियां गावों समेत बेतेल और पूर्व की ओर नारान और पश्चिम की ओर गावों समेत गेजेर, फिर गावों समेत शकेम, और गावों समेत अज्जा
थी। २९ और मनश्शेइयों के सिवाने के पास अपने अपने गावों समेत बेतशान, तानाक, मगिद्दो और दोर। इन में इस्राएल के पुत्र यूसुफ की सन्तान के लोग रहते थे।।

३० आशेर के पुत्र, यिम्ना, यिश्वा, यिश्वी और बरीआ, और उनकी बहिन

* अर्थात् विपत्ति।

सेरह हुई। ३१ और बरीआ के पुत्र,
हेबेर और मल्कीएल और यह बिर्जोत
का पिता हुआ। ३२ और हेबेर ने यपलेत,
शोमेर, होताम और उनकी बहिन शूआ
को जन्म दिया। ३३ और यपलेत के
पुत्र पासक बिम्हाल और अश्वात। यपलेत
के ये ही पुत्र थे। ३४ और शेमेर के
पुत्र, अही, रोहगा, यहुब्बा और अराम
थे। ३५ और उसके भाई हेलेम के पुत्र
सोपह, यिम्ना, शेलेश और आमाल थे।
३६ और सोपह के पुत्र, सूह, हर्नेपेर,
शूआल, बेरी, इम्रा। ३७ बेसेर, होद,
शम्मा, शिलसा, यित्रान और बेरा थे।
३८ और येतेर के पुत्र, यपुन्ने, पिस्पा
और अरा। ३९ और उल्ला के पुत्र,
आरह, हन्नीएल और रिस्या। ४० ये सब
आशेर के वंश मे हुए, और अपने अपने
पितरों के घरानों मे मुख्य पुरुष और
बड़े से बडे वीर थे और प्रधानो मे मुख्य
थे। और ये जो अपनी अपनी वशावली
के अनुसार सेना मे युद्ध करने के लिये
गिने गए, इनकी गिनती छब्बीस हजार
थी।।

(बिन्यामीन की वंशावली)

८ बिन्यामीन से उसका जेठा बेला,
दूसरा अशबेल, तीसरा अहृह, २ चौथा
नोहा और पाचवा रापा उत्पन्न हुआ।
३ और बेला के पुत्र, अद्दार, गेरा, अबीहूद।
४ अबीशू, नामान, अहोह, ५ गेरा,
शपूपान और हूराम थे। ६ और एहूद के
पुत्र ये हुए (गेबा के निवासियो के पितरो के
घरानो मे मुख्य पुरुष ये थे, जिन्हे बन्धुआई
मे मानहत को ले गए थे)। ७ और
नामान, अहिय्याह और गेरा (इन्हे भी
बन्धुआ करके मानहत को ले गए थे), और
उस ने उज्जा और अहिलूद को जन्म दिया।
८ और शहरैम से हशीम और बारा
नाम अपनी स्त्रियो को छोड देने के बाद
मोआब देश मे लडके उत्पन्न हुए। ९ और
उसकी अपनी स्त्री होदेश से योआब,
सिब्या, मेशा, मल्काम, यूस, सोक्या,
१० और मिर्मा उत्पन्न हुए उसके ये
पुत्र अपने अपने पितरों के घरानो मे
मुख्य पुरुष थे। ११ और हूशीम से
अबीतूब और एल्पाल का जन्म हुआ।
१२ एल्पाल के पुत्र एबेर, मिशाम और
शेमेर, इसी ने ओनो और गावो समेत
लोद को बसाया। १३ फिर बरीआ और
शेमा जो अय्यालोन के निवासियो के
पितरो के घरानों मे मुख्य पुरुष थे, और
जिन्हो ने गत के निवासियो को भगा
दिया। १४ और अह्यो, शासक, यरमोत।
१५ जबद्याह, अराद, एदेर। १६ मीका-
एल, यिस्पा, योहा, जो बरीआ के पुत्र
थे। १७ जबद्याह, मशुल्लाम, हिजकी,
हेबेर। १८ यिशमरै, यिजलीआ, योबाब,
जो एल्पाल के पुत्र थे। १९ और याकीम,
जिक्री, जब्दी। २० एलीएनै, सिल्लतै,
एलीएल। २१ अदायाह, बरायाह और
शिम्रात जो शिमी के पुत्र थे। २२ और
यिशपान, एबेर, एलीएल। २३ अब्दोन,
जिक्री, हानान। २४ हनन्याह, एलाम,
अन्तोतिय्याह। २५ यिपदयाह और
पनूएल जो शाशक के पुत्र थे। २६ और
शमशरै, शहर्याह, अतल्याह। २७ योरे-
श्याह, एलिय्याह और जिक्री जो यरोहाम
के पुत्र थे। २८ ये अपनी अपनी पीढी में
अपने अपने पितरो के घरानो मे मुख्य
पुरुष और प्रधान थे, ये यरूशलेम में
रहते थे।।

२९ और गिबोन में गिबोन का पिता
रहता था, जिसकी पत्नी का नाम माका था।
३० और उसका जेठा पुत्र अब्दोन था,
फिर शूर, कीश, बाल, नादाब। ३१ गदोर,
अह्यो और जेकेर हुए। ३२ और
मिकोन से शिमा उत्पन्न हुआ। और ये भी
अपने भाइयों के साम्हने यरूशलेम में रहते
थे, अपने भाइयों ही के साथ। ३३ और
नेर से कीश उत्पन्न हुआ, कीश से शाऊल,
और शाऊल से योनातान, मलकीश,
अबीनादाब, और एशबाल उत्पन्न हुआ।
३४ और योनातन का पुत्र मरीब्बाल
हुआ, और मरीब्बाल से मीका उत्पन्न
हुआ। ३५ और मीका के पुत्र पीतोन,
मेलेक, तारे और आहाज। ३६ और
आहाज से यहोअद्दा उत्पन्न हुआ। और
यहोअद्दा से आलेमेत, अजमावेत और
जिम्री, और जिम्री से मोसा। ३७ मोसा
से बिना उत्पन्न हुआ। और इसका पुत्र
रापा हुआ, रापा का एलासा और एलासा
का पुत्र आसेल हुआ। ३८ और आसेल
के छः पुत्र हुए जिनके ये नाम थे, अर्थात्
अज्रीकाम, बोकरू, यिश्माएल, शार्याह,
ओबद्याह, और हानान। ये ही सब आसेल
के पुत्र थे। ३९ और उसके भाई एशेक
के ये पुत्र हुए, अर्थात् उसका जेठा ऊलाम,
दूसरा यूशा, तीसरा एलीपेलेत। ४० और
ऊलाम के पुत्र शूरवीर और धनुर्धारी
हुए, और उनके बहुत बेटे-पोते अर्थात्
डेढ़ सौ हुए। ये ही सब बिन्यामीन के
वंश के थे॥

(यरूशलेम में रहनेवालों का प्रबन्ध)

९ इस प्रकार सब इस्राएली अपनी
अपनी वंशावली के अनुसार, जो
इस्राएल के राजाओं के वृत्तान्त की पुस्तक
में लिखी है, गिने गए। और यहूदी अपने
विश्वासघात के कारण बन्धुआई में बाबुल
को पहुंचाए गए। २ जो लोग अपनी
अपनी निज भूमि अर्थात् अपने नगरों में
रहते थे, वह इस्राएली, याजक, लेवीय
और नतीन थे। ३ और यरूशलेम में
कुछ यहूदी, कुछ बिन्यामीन, और कुछ
एप्रैमी, और मनश्शेई, रहते थे ४ अर्थात्
यहूदा के पुत्र पेरेस के वंश में से अम्मीहूद
का पुत्र ऊतै, जो ओम्री का पुत्र, और
इम्री का पोता, और बानी का परपोता
था। ५ और शीलोइयों में से उसका
जेठा पुत्र असायाह और उसके पुत्र।
६ और जेरह के वंश में से यूएल, और
इनके भाई, ये छः सौ नब्बे हुए। ७ फिर
बिन्यामीन के वंश में से सल्लू जो मशुल्लाम
का पुत्र, होदव्याह का पोता, और हस्सनूआ
का परपोता था। ८ और यिब्नियाह जो
यरोहाम का पुत्र था, और एला जो उज्जी
का पुत्र, और मिक्री का पोता था, और
मशुल्लाम जो शपत्याह का पुत्र, रूएल का
पोता, और यिब्निय्याह का परपोता था,
९ और इनके भाई जो अपनी अपनी
वंशावली के अनुसार मिलकर नौ सौ
छप्पन। ये सब पुरुष अपने अपने पितरों के
घरानों के अनुसार पितरों के घरानों में
मुख्य थे॥

१० और याजकों में से यदायाह, यहोया-
रीब और याकीन, ११ और अजर्याह जो
परमेश्वर के भवन का प्रधान और हिल-
किय्याह का पुत्र था, यह मशुल्लाम का
पुत्र, यह सादोक का पुत्र, यह मरायोत
का पुत्र, यह अहीतूब का पुत्र था।
१२ और अदायाह जो यरोहाम का पुत्र
था, यह पशहूर का पुत्र, यह मल्कियाह
का पुत्र, यह मासै का पुत्र, यह अदोएल

का पुत्र, यह जेरा का पुत्र, यह मशुल्लाम
का पुत्र, यह मशिल्लीत का पुत्र, यह इम्मेर
का पुत्र था। १३ और इनके भाई थे, जो
अपने अपने पितरो के घरानो मे सत्रह सौ
साठ मुख्य पुरुष थे, वे परमेश्वर के भवन की
सेवा के काम मे बहुत निपुण पुरुष थे ।।

१४ फिर लेवियो में से मरारी के वश
में से शमायाह जो हश्शूब का पुत्र, अज्रीकाम
का पोता, और हशब्याह का परपोता
था। १५ और बकबक्कर, हेरेश और
गालाल और आसाप के वश मे से मत्तन्याह
जो मीका का पुत्र, और जिक्री का पोता
था। १६ और ओबद्याह जो शमायाह
का पुत्र, गालाल का पोता और यदूतून
का परपोता था, और बेरेक्याह जो आसा
का पुत्र, और एल्काना का पोता था, जो
नतोपाइयो के गावो मे रहता था ।।

१७ और द्वारपालो मे से अपने अपने
भाइयों सहित शल्लूम, अक्कूब, तल्मोन
और अहीमान, इन मे से मुख्य तो शल्लूम
था। १८ और वह अब तक पूर्व ओर
राजा के फाटक के पास द्वारपाली करता
था। लेवियो की छावनी के द्वारपाल ये
ही थे। १९ और शल्लूम जो कोरे का
पुत्र, एब्यासाप का पोता, और कोरह का
परपोता था, और उसके भाई जो उसके
मूलपुरुष के घराने के अर्थात् कोरही थे,
वह इस काम के अधिकारी थे, कि वे
तम्बू के द्वारपाल हो। उनके पुरखा तो
यहोवा की छावनी के अधिकारी, और
पैठाव के रखवाले थे। २० और अगले
समय मे एलीआजर का पुत्र पीनहास
जिसके सग यहोवा रहता था वह उनका
प्रधान था। २१ मेशेलेम्याह का पुत्र
जकर्याह मिलापवाले तम्बू का द्वारपाल
था। २२ ये सब जो द्वारपाल होने को
चुने गए, वह दो सौ बारह थे। ये जिनके
पुरखाओ को दाऊद और शमूएल दर्शी
ने विश्वासयोग्य जानकर ठहराया था, वह
अपने अपने गांव मे अपनी अपनी वशावली
के अनुसार गिने गए। २३ सो वे और
उनकी सन्तान यहोवा के भवन अर्थात्
तम्बू के भवन के फाटको का अधिकार
बारी बारी रखते थे। २४ द्वारपाल पूर्व,
पश्चिम, उत्तर, दक्खिन, चारों दिशा की
ओर चौकी देते थे। २५ और उनके
भाई जो गावो मे रहते थे, उनको सात
सात दिन के बाद बारी बारी से
उनके सग रहने के लिये आना पडता
था। २६ क्योकि चारों प्रधान द्वारपाल
जो लेवीय थे, वे विश्वासयोग्य जानकर
परमेश्वर के भवन की कोठरियो और
भण्डारो के अधिकारी ठहराए गए थे।
२७ और वे परमेश्वर के भवन के आस-
पास इसलिये रात बिताते थे, कि उसकी
रक्षा उन्हे सौपी गई थी, और भोर-भोर
को उसे खोलना उन्ही का काम था ।।

२८ और उन मे से कुछ उपासना के
पात्रो के अधिकारी थे, क्योकि ये गिनकर
भीतर पहुचाए, और गिनकर बाहर निकाले
भी जाते थे। २९ और उन मे से कुछ
सामान के, और पवित्रस्थान के पात्रो के,
और मैदे, दाखमधु, तेल, लोबान और
सुगन्धद्रव्यों के अधिकारी ठहराए गए थे।
३० और याजको के पुत्रो मे से कुछ
सुगन्धद्रव्यो मे गधी का काम करते थे।
३१ और मतित्याह नाम एक लेवीय जो
कोरही शल्लूम का जेठा था उसे विश्वास-
योग्य जानकर तवो पर बनाई हुई वस्तुओ
का अधिकारी नियुक्त किया था।
३२ और उसके भाइयों अर्थात् कहातियो
मे से कुछ तो भेटवाली रोटी के अधिकारी

थे, कि हर एक विश्रामदिन को उसे तैयार किया करे ।।

३३ और ये गवैये थे जो लेवीय पितरो के घरानो मे मुख्य थे, और कोठरियो मे रहते, और और काम मे छूटे थे, क्योकि वे रात-दिन अपने काम मे लगे रहते थे । ३४ ये ही अपनी अपनी पीढी मे लेवियो के पितरो के घरानो मे मुख्य पुरुप थे, ये यरूशलेम मे रहते थे ।।

३५ और गिबोन मे गिबोन का पिता यीएल रहता था, जिसकी पत्नी का नाम माका था । ३६ उसका जेठा पुत्र अब्दोन हुआ, फिर सूर, कीश, बाल, नेर, नादाब । ३७ गदोर, अह्यो, जकर्याह और मिल्कोत । ३८ और मिल्कोत से शिमाम उत्पन्न हुआ और ये भी अपने भाइयो के साम्हने अपने भाइयों के सग यरूशलेम मे रहते थे । ३९ और नेर से कीश, कीश से शाऊल, और शाऊल से योनातान, मल्कीश, अबीनादाब और एशबाल उत्पन्न हुए । ४० और योनातान का पुत्र मरीब्बाल हुआ, और मरीब्बाल से मीका उत्पन्न हुआ । ४१ और मीका के पुत्र पीतोन, मेलेक, तह्रे * और अहाज थे । ४२ और अहाज से यारा और यारा से आलेमेत, अजमावेत और जिम्री, और जिम्री से मोसा । ४३ और मोसा से बिना उत्पन्न हुआ और बिना का पुत्र रपायाह हुआ, रपायाह का एलासा, और एलासा का पुत्र आसेल हुआ । ४४ और आसेल के छ: पुत्र हुए जिनके ये नाम थे, अर्थात् अज्रीकाम, बोकरू, यिश्माएल, शार्याह, ओबद्याह और हनान, आसेल के ये ही पुत्र हुए ।।

* देखो ८ : ३५ ।

**( शाऊल की मृत्यु और दाऊद के राज्य का आरम्भ )**

१० पलिश्ती इस्राएलियो से लडे; और इस्राएली पलिश्तियो के साम्हने से भागे, और गिलबो नाम पहाड-पर मारे गए । २ और पलिश्ती शाऊल और उसके पुत्रो के पीछे लगे रहे, और पलिश्तियो ने शाऊल के पुत्र योनातान, अबीनादाब और मल्कीशू को मार डाला । ३ और शाऊल के साथ घमासान युद्ध होता रहा और धनुर्धारियो ने उसे जा लिया, और वह उनके कारण व्याकुल हो गया । ४ तब शाऊल ने अपने हथियार ढोनेवाले से कहा, अपनी तलवार खीचकर मुझे भोक दे, कही ऐसा न हो कि वे खतनारहित लोग आकर मेरी ठट्ठा करे, परन्तु उसके हथियार ढोनेवाले ने भयभीत होकर ऐसा करने से इनकार किया, तब शाऊल अपनी तलवार खडी करके उस पर गिर पडा । ५ यह देखकर कि शाऊल मर गया है उसका हथियार ढोनेवाला भी अपनी तलवार पर आप गिरकर मर गया । ६ यो शाऊल और उसके तीनो पुत्र, और उसके घराने के सब लोग एक सग मर गए । ७ यह देखकर कि वे भाग गए, और शाऊल और उसके पुत्र मर गए, उस तराई मे रहनेवाले सब इस्राएली मनुष्य अपने अपने नगर को छोडकर भाग गए, और पलिश्ती आकर उन मे रहने लगे ।।

८ दूसरे दिन जब पलिश्ती मारे हुओ के माल को लूटने आए, तब उनको शाऊल और उसके पुत्र गिलबो पहाड पर पडे हुए मिले । ९ तब उन्हो ने उसके वस्त्रों को उतार उसका सिर और

हथियार ले लिया और पलिश्तियों के
देश के सब स्थानों मे दूतों को इसलिये
भेजा कि उनके देवताओ और साधारण
लोगों में यह शुभ समाचार देते जाएं।
१० तब उन्हों ने उसके हथियार अपने
देवालय मे रखे, और उसकी खोपडी
को दागोन के मन्दिर मे लटका
दिया। ११ जब गिलाद के याबेश के
सब लोगो ने सुना कि पलिश्तियो ने
शाऊल से क्या क्या किया है। १२ तब
सब शूरवीर चले और शाऊल और
उसके पुत्रों की लोथे उठाकर याबेश
मे ले आए, और उनकी हड्डियो को
याबेश मे एक बाज वृक्ष के तले गाड
दिया और सात दिन तक अनशन किया ।।

१३ यो शाऊल उस विश्वासघात के
कारण मर गया, जो उस ने यहोवा से
किया था, क्योंकि उस ने यहोवा का
वचन टाल दिया था, फिर उस ने भूतसिद्धि
करनेवाली से पूछकर सम्मति ली थी।
१४ उस ने यहोवा से न पूछा था, इसलिये
यहोवा ने उसे मारकर राज्य को यिशै
के पुत्र दाऊद को दे दिया ।।

११ तब सब इस्राएली दाऊद के
पास हेब्रोन मे इकट्ठे होकर
कहने लगे, सुन, हम लोग और तू एक
ही हड्डी और मांस हे। २ अगले दिनों
में जब शाऊल राजा था, तब भी इस्राएलियो
का अगुआ तू ही था, और तेरे परमेश्वर
यहोवा ने तुझ से कहा, कि मेरी प्रजा
इस्राएल का चरवाहा, और मेरी प्रजा
इस्राएल का प्रधान, तू ही होगा। ३ इस-
लिये सब इस्राएली पुरनिये हेब्रोन में
राजा के पास आए, और दाऊद ने उनके
साथ हेब्रोन में यहोवा के साम्हने वाचा
बान्धी; और उन्हो ने यहोवा के वचन
के अनुसार, जो उस ने शमूएल से कहा
था, इस्राएल का राजा होने के लिये
दाऊद का अभिषेक किया ।।

४ तब सब इस्राएलियो समेत दाऊद
यरूशलेम गया, जो यबूस भी कहलाता
था, और वहां यबूसी नाम उस देश के
निवासी रहते थे। ५ तब यबूस के निवासियो
ने दाऊद से कहा, तू यहा आने नही
पाएगा। तौभी दाऊद ने सिय्योन नाम
गढ को ले लिया, वही दाऊदपुर भी
कहलाता है। ६ और दाऊद ने कहा, जो
कोई यबूसियो को सब से पहिले मारेगा,
वह मुख्य सेनापति होगा, तब सरूयाह
का पुत्र योआब सब से पहिले चढ गया,
और सेनापति बन गया। ७ और दाऊद
उस गढ मे रहने लगा, इसलिये उसका
नाम दाऊदपुर पडा। ८ और उस ने
नगर के चारो ओर, अर्थात् मिल्लो से
लेकर चारो ओर शहरपनाह बनवाई, और
योआब ने शेष नगर के खण्डहरो को
फिर बसाया *। ९ और दाऊद की प्रतिष्ठा
अधिक बढ़ती गई और सेनाओ का यहोवा
उसके सग था ।।

(दाऊद के शूरवीर)

१० यहोवा ने इस्राएल के विषय जो
वचन कहा था, उसके अनुसार दाऊद के
जिन शूरवीरो ने सब इस्राएलियो समेत
उसके राज्य मे उसके पक्ष मे होकर,
उसे राजा बनाने को जोर दिया, उन मे
से मुख्य पुरुष ये है। ११ दाऊद के
शूरवीरो की नामावली † यह है, अर्थात्
किसी हक्मोनी का पुत्र याशोबाम जो

* मूल में— बाकी नगर जिलाता था।
† मूल में—गिनती।

तीसों में मुख्य था, उस ने तीन सौ पुरुषों
पर भाला चला कर, उन्हें एक ही समय
में मार डाला। १२ उसके बाद अहोही
दोदो का पुत्र एलीआज़र जो तीनों महान
वीरों में से एक था। १३ वह पसदम्मीम
मे जहा जव का एक खेत था, दाऊद
के संग रहा जब पलिश्ती वहा युद्ध
करने को इकट्ठे हुए थे, और लोग पलि-
श्तियो के साम्हने मे भाग गए। १४ तब
उन्हो ने उस खेत के बीच मे खडे होकर
उसकी रक्षा की, और पलिश्तियो को
मारा, और यहोवा ने उनका बडा उद्धार
किया ॥

१५ और तीसों मुख्य पुरुषो मे से तीन
दाऊद के पास चट्टान को, अर्थात् अदुल्लाम
नाम गुफ़ा मे गए, और पलिश्तियों की
छावनी रपाईम नाम तराई में पडी हुई
थी। १६ उस समय दाऊद गढ में था,
और उस समय पलिश्तियो की एक
चौकी बेतलेहेम में थी। १७ तब दाऊद
ने बडी अभिलाषा के साथ कहा, कौन
मुझे बेतलेहेम के फाटक के पास के कुए
का पानी पिलाएगा। १८ तब वे तीनो
जन पलिश्तियो की छावनी में टूट पडे
और बेतलेहेम के फाटक के कुए मे पानी
भरकर दाऊद के पास ले आए, परन्तु
दाऊद ने पीने से इनकार किया और
यहोवा के साम्हने अर्घ करके उण्डेला।
१९ और उस ने कहा, मेरा परमेश्वर
मुझ से ऐसा करना दूर रखे, क्या मैं
इन मनुष्यो का लोहू पीऊं जिन्हो ने अपने
प्राणों पर खेला है? ये तो अपने प्राण
पर खेलकर उसे ले आए हैं। इसलिये
उस ने वह पानी पीने से इनकार
किया। इन तीन वीरो ने ये ही काम
किए॥

२० और अबीशै जो योआब का भाई
था, वह तीनो मे मुख्य था। और उस ने
अपना भाला चलाकर तीन सौ को मार
डाला और तीनो मे नामी हो गया।
२१ दूसरी श्रेणी के तीनों मे वह
अधिक प्रतिष्ठित था, और उनका प्रधान
हो गया, परन्तु मुख्य तीनो के पद को न
पहुचा ॥

२२ यहोयादा का पुत्र बनायाह था, जो
कबजेल के एक वीर का पुत्र था, जिस ने
बडे बडे काम किए थे, उस ने सिंह समान
दो मोआबियो को मार डाला, और
हिमऋतु * मे उस ने एक गडहे में उतर के
एक सिंह को मार डाला। २३ फिर
उस ने एक डीलवाले अर्थात् पाच हाथ
लम्बे मिस्री पुरुष को मार डाला, वह मिस्री
हाथ मे जुलाहो का ढेका सा एक भाला
लिए हुए था, परन्तु बनायाह एक लाठी
ही लिए हुए उसके पास गया, और मिस्री
के हाथ से भाले को छीनकर उसी के भाले
से उसे घात किया। २४ ऐसे ऐसे काम
करके यहोयादा का पुत्र बनायाह उन
तीनों वीरो में नामी हो गया। २५ वह
तो तीसो से अधिक प्रतिष्ठित था, परन्तु
मुख्य तीनो के पद को न पहुचा। उसको
दाऊद ने अपनी निज सभा मे सभासद
किया ॥

२६ फिर दलो के वीर ये थे, अर्थात्
योआब का भाई असाहेल, बेतलेहेमी
दोदो का पुत्र एल्हानान। २७ हरोरी
शम्मोत, पलोनी हेलेस। २८ तकोई
इक्केश का पुत्र ईरा, अनातोती अबीएजेर।
२९ सिब्बके होसाती, अहोही ईलै।
३० महरै नतोपाई, एक और नतोपाई

* हिमऋतु वा बर्फीला मौसम।

बाना का पुत्र हेलेद। ३१ बिन्यामीनियों
के गिबा नगरवासी रीबै का पुत्र इतै,
पिरातोनी बनायाह। ३२ गाश के नालों के
पास रहनेवाला हूरै, अराबावासी अबीएल।
३३ बहूरीमी अजमावेत, शल्बोनी
एल्यहबा। ३४ गीजोई हाशेम के पुत्र,
फिर हरारी शागे का पुत्र योनातान।
३५ हरारी सकार का पुत्र अहीआम,
ऊर का पुत्र एलीपाल। ३६ मकेराई
हेपेर, पलोनी अहिय्याह। ३७ कर्मेली
हेस्रो, एज्बै का पुत्र नारै। ३८ नातान
का भाई योएल, हग्री का पुत्र मिभार।
३९ अम्मोनी सेलेक, बेरोती नहरै जो
सरूयाह के पुत्र योआब का हथियार
ढोनेवाला था। ४० येतेरी ईरा और
गारेब। ४१ हित्ती ऊरिय्याह, अहलै का
पुत्र जाबाद। ४२ तीस पुरुषों समेत रूबेनी
शीजा का पुत्र अदीना जो रूबेनियों का
मुखिया था। ४३ माका का पुत्र हानान,
मेतेनी योशापात। ४४ अशतारोती
उज्जिय्याह, अरोएरी होताम के पुत्र शामा
और यीएल। ४५ शिम्री का पुत्र यदीएल
और उसका भाई तीसी, योहा। ४६ मह-
वीमी एलीएल, एलनाम के पुत्र यरीबै
और योशव्याह, ४७ मोआबी यित्मा,
एलीएल, ओबेद और मसोबाई यासीएल॥

(दाऊद के अनुचर)

१२ जब दाऊद सिकलग में कीश
के पुत्र शाऊल के डर के मारे
छिपा* रहता था, तब ये उसके पास
वहां आए, और ये उन वीरों में से थे
जो युद्ध में उसके सहायक थे। २ ये
धनुर्धारी थे, जो दाहिने-बायें, दोनों हाथों
से गोफन के पत्थर और धनुष के तीर
चला सकते थे; और ये शाऊल के भाइयों
में से बिन्यामीनी थे। ३ मुख्य तो अही-
एजेर और दूसरा योआश था जो गिबा-
वासी शमाआ का पुत्र था, फिर अजमावेत
के पुत्र यजीएल और पेलेत, फिर बराका
और अनातोती येहू। ४ और गिबोनी
यिशमायाह जो तीसों में से एक वीर
और उनके ऊपर भी था; फिर यिर्मयाह,
यहजीएल, योहानान, गदेरावासी योजा-
बाद। ५ एलूजै, यरीमोत, बाल्याह,
शमर्याह, हारूपी शपत्याह। ६ एल्काना,
यिशिय्याह, अजरेल, योएजेर, याशोबाम,
जो सब कोरहवंशी थे। ७ और
गदोरवासी यरोहाम के पुत्र योएला और
जबद्याह॥

८ फिर जब दाऊद जंगल के गढ़ में
रहता था, तब ये गादी जो शूरवीर थे,
और युद्ध विद्या सीखे हुए और ढाल
और भाला काम में लानेवाले थे, और
उनके मुंह सिंह के से और वे पहाड़ी
मृग के समान वेग से दौड़नेवाले थे, ये
और गादियों में अलग होकर उसके पास
आए। ९ अर्थात् मुख्य तो एजेर, दूसरा
ओबद्याह, तीसरा एलीआब। १० चौथा
मिश्मन्ना, पांचवां यिर्मयाह। ११ छठा
अत्तै, सातवां एलीएल। १२ आठवां
योहानान, नौवां एलजाबाद। १३ दसवां
यिर्मयाह और ग्यारहवां मकबन्नै था।
१४ ये गादी मुख्य योद्धा थे, उन में से
जो सब से छोटा था वह तो एक सौ
के ऊपर, और जो सब से बड़ा था, वह
हजार के ऊपर था। १५ ये ही वे हैं,
जो पहिले महीने में जब यरदन नदी
सब कड़ाड़ों के ऊपर ऊपर बहती थी,
तब उसके पार उतरे, और पूर्व और

* मूल में—बन्द।

पश्चिम दोनो ओर के सब तराई के
रहनेवालो को भगा दिया ।।
१६ और कई एक बिन्यामीनी और
यहूदी भी दाऊद के पास गढ मे आए ।
१७ उन से मिलने को दाऊद निकला
और उन से कहा, यदि तुम मेरे पास
मित्रभाव से मेरी सहायता करने को आए
हो, तब तो मेरा मन तुम से लगा रहेगा,
परन्तु जो तुम मुझे धोखा देकर मेरे
शत्रुओ के हाथ पकडवाने आए हो, तो
हमारे पितरो का परमेश्वर इस पर
दृष्टि करके डाटे, क्योकि मेरे हाथ से
कोई उपद्रव नही हुआ । १८ अब आत्मा
अमासै मे समाया, जो तीसो वीरो मे
मुख्य था, और उस ने कहा, हे दाऊद !
हम तेरे है, हे यिशै के पुत्र ! हम तेरी
ओर के है, तेरा कुशल ही कुशल हो
और तेरे सहायकों का कुशल हो, क्योंकि
तेरा परमेश्वर तेरी सहायता किया करता
है । इसलिये दाऊद ने उनको रख लिया,
और अपने दल के मुखिये ठहरा दिए ।।
१९ फिर कुछ मनश्शेई भी उस समय
दाऊद के पास भाग गए, जब वह पलिश्तियो
के साथ होकर शाऊल से लडने को गया,
परन्तु उसकी कुछ सहायता न की, क्योकि
पलिश्तियो के सरदारो ने सम्मति लेने पर
यह कहकर उसे विदा किया, कि वह
हमारे सिर कटवाकर अपने स्वामी शाऊल
से फिर मिल जाएगा । २० जब वह
सिक्लग को जा रहा था, तब ये मनश्शेई
उसके पास भाग गए, अर्थात् अदना,
योजाबाद, यदीएल, मीकाएल, योजाबाद,
एलीहू और सिल्लतै जो मनश्शे के हजारो
के मुखिये थे । २१ इन्हो ने लुटेरो के
दल के विरुद्ध दाऊद की सहायता की,
क्योकि ये सब शूरवीर थे, और सेना के
प्रधान भी बन गए । २२ वरन प्रतिदिन
लोग दाऊद की सहायता करने को उसके
पास आते रहे, यहा तक कि परमेश्वर की
सेना के समान एक बडी सेना बन गई ।।
२३ फिर लोग लडने के लिये हथियार
बान्धे हुए हेब्रोन मे दाऊद के पास इसलिये
आए कि यहोवा के वचन के अनुसार
शाऊल का राज्य उसके हाथ मे कर दे
उनके मुखियो की गिनती यह है ।
२४ यहूदा के ढाल और भाला लिए
हुए छ हजार आठ सौ हथियारबन्ध
लडने को आए । २५ शिमोनी सात हजार
एक सौ तैयार शूरवीर लडने को आए ।
२६ लेवीय चार हजार छ सौ आए ।
२७ और हारून के घराने का प्रधान
यहोयादा था, और उसके साथ तीन
हजार सात सौ आए । २८ और सादोक
नाम एक जवान वीर भी आया, और
उसके पिता के घराने के बाईस प्रधान
आए । २९ और शाऊल के भाई
बिन्यामीनियो मे से तीन हजार आए
क्योंकि उस समय तक आधे बिन्यामीनियो
से अधिक शाऊल के घराने का पक्ष करते
रहे । ३० फिर एप्रैमियो मे से बडे वीर
और अपने अपने पितरों के घरानो मे
नामी पुरुष बीस हजार आठ सौ आए ।
३१ और मनश्शे के आधे गोत्र मे से
दाऊद को राजा बनाने के लिये अठारह
हजार आए, जिनके नाम बताए गए
थे । ३२ और इस्साकारियो मे से जो
समय को पहचानते थे, कि इस्राएल को
क्या करना उचित है, उनके प्रधान दो
सौ थे, और उनके सब भाई उनकी
आज्ञा मे रहते थे । ३३ फिर जबूलून
मे से युद्ध के सब प्रकार के हथियार लिए
हुए लडने को पाति बान्धनेवाले योद्धा

पचास हजार आए, वे पांति बान्धनेवाले
थे. और चंचल न थे*। ३४ फिर
नप्ताली में से प्रधान तो एक हजार,
और उनके संग ढाल और भाला लिए
सैंतीस हजार आए। ३५ और दानियों
में से लड़ने के लिये पांति बान्धनेवाले
अठाईस हजार छः सौ आए। ३६ और
आशेर में से लड़ने को पांति बान्धनेवाले
चालीस हजार योद्धा आए। ३७ और
यरदन पार रहनेवाले रूबेनी, गादी और
मनश्शे के आधे गोत्रियों में से युद्ध के
सब प्रकार के हथियार लिए हुए एक
लाख बीस हजार आए। ३८ ये सब
युद्ध के लिये पांति बान्धनेवाले दाऊद को
सारे इस्राएल का राजा बनाने के लिये
हेब्रोन में सच्चे मन से आए, और और सब
इस्राएली भी दाऊद को राजा बनाने के
लिये सहमत थे। ३९ और वे वहां तीन
दिन दाऊद के संग खाते पीते रहे, क्योंकि
उनके भाइयों ने उनके लिये तैयारी
की थी। ४० और जो उनके निकट
वरन इस्साकार, जबूलून और नप्ताली
तक रहते थे, वे भी गदहों, ऊंटों, खच्चरों
और बैलों पर मैदा, अंजीरों और किशमिश
की टिकिया, दाखमधु और तेल आदि
भोजनवस्तु लादकर लाए, और बैल और
भेड़-बकरियां बहुतायत से लाए, क्योंकि
इस्राएल में आनन्द मनाया जा रहा था ॥

(पवित्र सन्दूक के यरूशलेम में पहुंचाए
जाने का वर्णन)

१३ और दाऊद ने सहस्रपतियों,
शतपतियों और सब प्रधानों से
सम्मति ली। २ तब दाऊद ने इस्राएल
की सारी मण्डली से कहा, यदि यह

* मूल में—मन और मन के बिना।

तुम को अच्छा लगे और हमारे परमेश्वर
की इच्छा हो, तो इस्राएल के सब देशों
में जो हमारे भाई रह गए हैं और उनके
साथ जो याजक और लेवीय अपने
अपने चराईवाले नगरों में रहते हैं,
उनके पास भी यह कहला भेजें कि
हमारे पास इकट्ठे हो जाओ। ३ और
हम अपने परमेश्वर के सन्दूक को अपने
यहां ले आएं, क्योंकि शाऊल के दिनों
में हम उसके समीप नहीं जाते थे।
४ और समस्त मण्डली ने कहा, हम
ऐसा ही करेंगे, क्योंकि यह बात उन
सब लोगों की दृष्टि में उचित मालूम
हुई ॥

५ तब दाऊद ने मिस्र के शीहोर से
ले हमात की घाटी तक के सब इस्राएलियों
को इसलिये इकट्ठा किया, कि परमेश्वर
के सन्दूक को किर्यत्यारीम से ले आए।
६ तब दाऊद सब इस्राएलियों को संग
लेकर बाला को गया, जो किर्यत्यारीम
भी कहलाता और यहूदा के भाग में था,
कि परमेश्वर यहोवा का सन्दूक वहां से
ले आए, वह तो करूबों पर विराजनेवाला
है, और उसका नाम भी यही लिया
जाता है। ७ तब उन्हों ने परमेश्वर का
सन्दूक एक नई गाड़ी पर चढ़ाकर,
अबीनादाब के घर से निकाला, और
उज्जा और अह्यो उस गाड़ी को हांकने
लगे। ८ और दाऊद और सारे इस्राएली
परमेश्वर के साम्हने तन मन से गीत
गाते और वीणा, सारंगी, डफ, झांझ
और तुरहियां बजाते थे ॥

९ जब वे कीदोन के खलिहान तक
आए, तब उज्जा ने अपना हाथ सन्दूक
थामने को बढ़ाया, क्योंकि बैलों ने ठोकर
खाई थी। १० तब यहोवा का कोप

उज्जा पर भड़क उठा; और उस ने उस
को मारा क्योंकि उस ने सन्दूक पर हाथ
लगाया था; वह वही परमेश्वर के साम्हने
मर गया। ११ तब दाऊद अप्रसन्न हुआ,
इसलिये कि यहोवा उज्जा पर टूट पड़ा
था; और उस ने उस स्थान का नाम
पेरेसुज्ज़ा * रखा, यह नाम आज तक
बना है। १२ और उस दिन दाऊद
परमेश्वर से डरकर कहने लगा, मैं
परमेश्वर के सन्दूक को अपने यहां कैसे
ले आऊं? १३ तब दाऊद ने सन्दूक को
अपने यहां दाऊदपुर में न लाया, परन्तु
ओबेदेदोम नाम गती के यहां ले गया।
१४ और परमेश्वर का सन्दूक ओबेदेदोम
के यहां उसके घराने के पास तीन महीने
तक रहा, और यहोवा ने ओबेदेदोम के
घराने पर और जो कुछ उसका था
उस पर भी आशीष दी॥

**१४** और सोर के राजा हीराम
ने दाऊद के पास दूत भेजे, और
उसका भवन बनाने को देवदारु की लकड़ी
और राज और बढ़ई भेजे। २ और
दाऊद को निश्चय हो गया कि यहोवा
ने मुझे इस्राएल का राजा करके स्थिर
किया, क्योंकि उसकी प्रजा इस्राएल के
निमित्त उसका राज्य अत्यन्त बढ़ गया था॥
३ और यरूशलेम में दाऊद ने और
स्त्रियां ब्याह लीं, और उन से और
बेटे-बेटियां उत्पन्न हुईं। ४ उसके जो
सन्तान यरूशलेम में उत्पन्न हुए, उनके
नाम ये हैं अर्थात् शम्मू, शोबाब, नातान,
सुलैमान; ५ यिभार, एलीशू, एलपेलेत;
६ नोगह, नेपेग, यापी, एलीशामा,
७ बेल्यादा और एलीपेलेद॥

८ जब पलिश्तियों ने सुना कि पूरे
इस्राएल का राजा होने के लिये दाऊद
का अभिषेक हुआ, तब सब पलिश्तियों
ने दाऊद की खोज में चढ़ाई की, यह
सुनकर दाऊद उनका साम्हना करने को
निकल गया। ९ और पलिश्ती आए और
रपाईम नाम तराई में धावा मारा।
१० तब दाऊद ने परमेश्वर से पूछा,
क्या मैं पलिश्तियों पर चढ़ाई करूं?
और क्या तू उन्हें मेरे हाथ में कर देगा?
यहोवा ने उस से कहा, चढ़ाई कर, क्योंकि
मैं उन्हें तेरे हाथ में कर दूंगा। ११ इस-
लिये जब वे बालपरासीम को आए, तब
दाऊद ने उन को वहीं मार लिया, तब
दाऊद ने कहा, परमेश्वर मेरे द्वारा मेरे
शत्रुओं पर जल की धारा की नाईं टूट
पड़ा है। इस कारण उस स्थान का नाम
बालपरासीम * रखा गया। १२ वहां वे
अपने देवताओं को छोड़ गए, और दाऊद
की आज्ञा से वे आग लगाकर फूंक दिए
गए॥

१३ फिर दूसरी बार पलिश्तियों ने
उसी तराई में धावा मारा। १४ तब
दाऊद ने परमेश्वर से फिर पूछा, और
परमेश्वर ने उस से कहा, उनका पीछा
मत कर, उन से मुड़कर तूत के वृक्षों के
साम्हने से उन पर छापा मार। १५ और
जब तूत के वृक्षों की फुनगियों में से सेना
के चलने की सी आहट तुझे सुन पड़े,
तब यह जानकर युद्ध करने को निकल
जाना कि परमेश्वर पलिश्तियों की सेना
को मारने के लिये तेरे आगे जा रहा
है। १६ परमेश्वर की इस आज्ञा के
अनुसार दाऊद ने किया, और इस्राएलियों

* अर्थात् उज्जा पर टूट पड़ना।

* अर्थात् टूट पड़ने का स्थान।

ने पलिश्तियो की सेना को गिबोन से
लेकर गेजेर तक मार लिया। १७ तब
दाऊद की कीर्त्ति सब देशो मे फैल गई,
और यहोवा ने सब जातियो के मन मे
उसका भय भर दिया॥

१५ तब दाऊद ने दाऊदपुर मे
भवन बनवाए, और परमेश्वर
के सन्दूक के लिये एक स्थान तैयार करके
एक तम्बू खडा किया। २ तब दाऊद
ने कहा, लेवियो को छोड और किसी को
परमेश्वर का सन्दूक उठाना नही चाहिये,
क्योंकि यहोवा ने उनको इसी लिये
चुना है कि वे परमेश्वर का सन्दूक उठाए
और उसकी सेवा टहल सदा किया करे।
३ तब दाऊद ने सब इस्राएलियो को
यरूशलेम मे इसलिये इकट्ठा किया कि
यहोवा का सन्दूक उस स्थान पर पहुचाए,
जिसे उस ने उसके लिये तैयार किया
था। ४ इसलिये दाऊद ने हारून के
सन्तानो और लेवियो को इकट्ठा किया
५ अर्थात् कहातियो मे से ऊरीएल नाम
प्रधान को और उसके एक सौ बीस
भाइयों को, ६ मरारियो मे से असायाह
नाम प्रधान को और उसके दो सौ बीस
भाइयो को, ७ गेर्शोमियो मे से योएल
नाम प्रधान को और उसके एक सौ
तीस भाइयो को, ८ एलीसापानियो मे
से शमायाह नाम प्रधान को और उसके
दो सौ भाइयो को, ९ हेब्रोनियो मे से
एलीएल नाम प्रधान को और उसके
अस्सी भाइयो को, १० और उज्जी-
एलियो मे से अम्मीनादाब नाम प्रधान
को और उसके एक सौ बारह भाइयो
को। ११ तब दाऊद ने सादोक और
एब्यातार नाम याजको को, और ऊरीएल,
असायाह, योएल, शमायाह, एलीएल और
अम्मीनादाब नाम लेवियो को बुलवाकर
उन से कहा, १२ तुम तो लेवीय पितरो
के घरानो मे मुख्य पुरुष हो. इसलिये
अपने भाइयो समेत अपने अपने को पवित्र
करो, कि तुम इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा का सन्दूक उस स्थान पर पहुचा
सको जिसको मै ने उसके लिये तैयार
किया है। १३ क्योकि पहिली बार तुम
ने उसको न उठाया इस कारण हमारा
परमेश्वर यहोवा हम पर टूट पडा, क्योकि
हम उसकी खोज मे नियम के अनुसार न
लगे थे। १४ तब याजको और लेवियों
ने अपने अपने को पवित्र किया, कि
इस्राएल के परमेश्वर यहोवा का सन्दूक
ले जा सके। १५ तब उस आज्ञा के
अनुसार जो मूसा ने यहोवा का वचन
सुनकर दी थी, लेवियो ने सन्दूक को
डडो के बल अपने कधों पर उठा लिया॥
१६ और दाऊद ने प्रधान लेवियों
को आज्ञा दी, कि अपने भाई गवैयो को
बाजे अर्थात् सारंगी, वीणा और झांझ
देकर बजाने और आनन्द के साथ ऊचे
स्वर से गाने के लिये नियुक्त करे।
१७ तब लेवियों ने योएल के पुत्र हेमान
को, और उसके भाइयो मे से बेरेक्याह
के पुत्र आसाप को, और अपने भाई
मरारियो मे से कूशायाह के पुत्र एतान
को ठहराया। १८ और उनके साथ
उन्हो ने दूसरे पद के अपने भाइयो को
अर्थात् जकर्याह, बेन, याजीएल,
शमीरामोत, यहीएल, उन्नी, एलीआब,
बनायाह, मासेयाह, मत्तित्याह, एलीपलेह,
मिकनेयाह, और ओबेदेदोम और यीएल
को जो द्वारपाल थे ठहराया। १९ यों
हेमान, आसाप और एतान नाम के

गवैये तो पीतल की झांझ बजा बजाकर
राग चलाने को, २० और जकर्याह,
अजीएल, शमीरामोत, यहीएल, उन्नी,
एलीआब, मासेयाह, और बनायाह, अला-
मोत, नाम राग मे मारगी बजाने को,
२१ और मत्तित्याह, एलीपलेह, मिकने-
याह ओबेदेदोम, यीएल और अजज्याह
वीणा खर्ज में छेड़ने को ठहराए गए।
२२ और राग उठाने का अधिकारी
कनन्याह नाम लेवियो का प्रधान था,
वह राग उठाने के विषय शिक्षा देता
था, क्योंकि वह निपुण था।
२३ और बेरेक्याह और एलकाना सन्दूक
के द्वारपाल थे। २४ और शबन्याह,
योशापात, नतनेल, अमासै, जकर्याह,
बनायाह और एलीएजेर नाम याजक
परमेश्वर के सन्दूक के आगे आगे तुरहिया
बजाते हुए चले, और ओबेदेदोम और
यहिय्याह उसके द्वारपाल थे।।

२५ और दाऊद और इस्राएलियो के
पुरनिये और सहस्त्रपति सब मिलकर
यहोवा की वाचा का सन्दूक ओबेदेदोम
के घर से आनन्द के साथ ले आने के लिए
गए। २६ जब परमेश्वर ने लेवियों
की सहायता की जो यहोवा की वाचा
का सन्दूक उठानेवाले थे, तब उन्हो ने
सात बैल और सात मेढे बलि किए।
२७ दाऊद, और यहोवा की वाचा का
सन्दूक उठानेवाले सब लेवीय और गानेवाले
और गानेवालो के साथ राग उठानेवाले
का प्रधान कनन्याह, ये सब तो सन के
कपडे के बागे पहिने थे, और दाऊद
सन के कपडे का एपोद पहिने था।
२८ इस प्रकार सब इस्राएली यहोवा की
वाचा के सन्दूक को जयजयकार करते,
और नरसिगे, तुरहियां और झाझ बजाते
और सारंगिया और वीणा बजाते हुए
ले चले। २९ जब यहोवा की वाचा का
सन्दूक दाऊदपुर मे पहुचा तब दाऊद
की बेटी मीकल ने खिडकी मे से झांककर
दाऊद-राजा को कूदते और खेलते हुए
देखा, और उसे मन ही मन तुच्छ जाना।।

१६ तब परमेश्वर का सन्दूक ले
आकर उस तम्बू मे रखा गया
जो दाऊद ने उसके लिये खडा कराया
था, और परमेश्वर के साम्हने होमबलि
और मेलबलि चढाए गए। २ जब दाऊद
होमबलि और मेलबलि चढा चुका, तब
उस ने यहोवा के नाम से प्रजा को आशीर्वाद
दिया। ३ और उस ने क्या पुरुष, क्या
स्त्री, सब इस्राएलियो को एक एक रोटी
और एक एक टुकडा मास और किशमिश
की एक एक टिकिया बटवा दी।।

४ तब उस ने कई लेवियो को इसलिये
ठहरा दिया, कि यहोवा के सन्दूक के
साम्हने सेवा टहल किया करे, और
इस्राएल के परमेश्वर यहोवा की चर्चा
और उसका धन्यवाद और स्तुति किया
करें। ५ उनका मुखिया तो आसाप
था, और उसके नीचे जकर्याह था, फिर
यीएल, शमीरामोत, यहीएल, मत्तित्याह,
एलीआब बनायाह, ओबेदेदोम और यीएल
थे, ये तो सारगियां और वीणाए लिये
हुए थे, और आसाप झाझ पर राग
बजाता था। ६ और बनायाह और यह-
जीएल नाम याजक परमेश्वर की वाचा
के सन्दूक के साम्हने नित्य तुरहियां बजाने
के लिए नियुक्त किए गए।।

७ तब उसी दिन दाऊद ने यहोवा
का धन्यवाद करने का काम आसाप और
उसके भाइयों को सौंप दिया।

८ यहोवा का धन्यवाद करो, उस
मे प्रार्थना करो;
देश देश मे उसके कामो का
प्रचार करो।
९ उसका गीत गाओ, उसका भजन
करो,
उसके सब आश्चर्य-कर्मों का
ध्यान करो।
१० उसके पवित्र नाम पर घमड
करो,
यहोवा के खोजियों का हृदय
आनन्दित हो।
११ यहोवा और उसकी सामर्थ की
खोज करो,
उसके दर्शन के लिए लगातार
खोज करो।
१२ उसके किए हुए आश्चर्यकर्म,
उसके चमत्कार और न्यायवचन
स्मरण करो।
१३ हे उसके दास इस्राएल के वंश,
हे याकूब की सन्तान तुम जो
उसके चुने हुए हो!
१४ वही हमारा परमेश्वर यहोवा है,
उसके न्याय के काम पृथ्वी भर
मे होते है।
१५ उसकी वाचा को सदा स्मरण
रखो,
यह वही वचन है जो उस ने
हजार पीढियो के लिये ठहरा *
दिया।
१६ वह वाचा उस ने इब्राहीम के
साथ बान्धी,
और उसी के विषय उस ने
इसहाक से शपथ खाई,

* मूल में—जिसकी आज्ञा उस ने हजार पीढ़ियों के लिये दी।

१७ और उसी को उस ने याकूब के
लिये विधि करके और इस्राएल
के लिये सदा की वाचा बान्धकर
यह कहकर दृढ किया, कि
१८ मै कनान देश तुझी को दूगा,
वह बाट मे तुम्हारा निज भाग
होगा।
१९ उस समय तो तुम गिनती मे
थोडे थे,
वरन बहुत ही थोडे और उस
देश मे परदेशी थे।
२० और वे एक जाति मे दूसरी
जाति म,
और एक राज्य मे दूसरे मे
फिरते तो रहे,
२१ परन्तु उस ने किसी मनुष्य को
उन पर अन्धेर करने न दिया,
और वह राजाओ को उनके
निमित्त यह धमकी देता था, कि
२२ मेरे अभिषिक्तो को मत छुओ,
और न मेरे नबियो की हानि
करो।
२३ हे समस्त पृथ्वी के लोगो यहोवा
का गीत गाओ।
प्रतिदिन उसके किए हुए उद्धार
का शुभ समाचार सुनाते रहो।
२४ अन्यजातियो मे उसकी महिमा
का,
और देश देश के लोगो मे उसके
आश्चर्य-कर्मों का वर्णन करो।
२५ क्योकि यहोवा महान और स्तुति
के अति योग्य है,
वह तो सब देवताओ से अधिक
भययोग्य है।
२६ क्योकि देश देश के सब देवता
मूर्तियां ही है,

परन्तु यहोवा ही ने स्वर्ग को
बनाया है।
२७ उसके चारों ओर विभव और
ऐश्वर्य है,
उसके स्थान में सामर्थ और
आनन्द है।
२८ हे देश देश के कुलो यहोवा का
गुणानुवाद करो,
२९ यहोवा की महिमा और सामर्थ
को मानो।
यहोवा के नाम की महिमा ऐसी
मानो जो उसके नाम के योग्य है।
भेंट लेकर उसके सम्मुख आओ,
पवित्रता से शोभायमान होकर
यहोवा को दण्डवत करो॥
३० हे सारी पृथ्वी के लोगो उसके
साम्हने थरथराओ! जगत
ऐसा स्थिर है, कि वह टलने
का नहीं।
३१ आकाश आनन्द करे और पृथ्वी
मगन हो, और जाति जाति में
लोग कहें, कि यहोवा राजा
३२ हुआ है। समुद्र और उस
में की सब वस्तुएं गरज
उठें, मैदान और जो कुछ उस
में है सो प्रफुल्लित हों।
३३ उसी समय वन के वृक्ष यहोवा के
साम्हने जयजयकार करें,
क्योंकि वह पृथ्वी का न्याय करने
को आनेवाला है।
३४ यहोवा का धन्यवाद करो, क्योंकि
वह भला है,
उसकी करुणा सदा की है।
३५ और यह कहो, कि हे हमारे
उद्धार करनेवाले परमेश्वर
हमारा उद्धार कर,
और हम को इकट्ठा करके अन्य-
जातियों से छुड़ा,
कि हम तेरे पवित्र नाम का
धन्यवाद करें,
और तेरी स्तुति करते हुए तेरे
विषय बड़ाई करें।
३६ अनादिकाल से अनन्तकाल तक
इस्राएल का परमेश्वर यहोवा
धन्य है।
तब सब प्रजा ने आमीन कहा
और यहोवा की स्तुति की॥

३७ तब उस ने वहां अर्थात् यहोवा
की वाचा के सन्दूक के साम्हने आसाप
और उसके भाइयों को छोड़ दिया, कि
प्रतिदिन के प्रयोजन के अनुसार वे सन्दूक
के साम्हने नित्य सेवा टहल किया करें।
३८ और अड़सठ भाइयों समेत ओबेदेदोम
को, और द्वारपालों के लिये यदूतून के पुत्र
ओबेदेदोम और होसा को छोड़ दिया।
३९ फिर उस ने सादोक याजक और
उसके भाई याजकों को यहोवा के निवास
के साम्हने, जो गिबोन के ऊंचे स्थान में
था, ठहरा दिया, ४० कि वे नित्य सवेरे
और सांझ को होमबलि की वेदी पर
यहोवा को होमबलि चढ़ाया करें, और उन
सब के अनुसार किया करें, जो यहोवा
की व्यवस्था में लिखा है, जिसे उस ने
इस्राएल को दिया था। ४१ और उनके
संग उस ने हेमान और यदूतून और
दूसरों को भी जो नाम लेकर चुने गए
थे ठहरा दिया, कि यहोवा की सदा की
करुणा के कारण उसका धन्यवाद करें।
४२ और उनके संग उस ने हेमान और
यदूतून को बजानेवालों के लिये तुरहियां
और झांझें और परमेश्वर के गीत गाने
के लिये बाजे दिए, और यदूतून के बेटों

को फाटक की रखवाली करने को ठहरा
दिया। ४३ निदान प्रजा के सब लोग
अपने अपने घर चले गए, और दाऊद
अपने घराने को आशीर्वाद देने लौट
गया ॥

**(दाऊद का मन्दिर बनाने की इच्छा करना और यहोवा का दाऊद के वंश में सनातन राज्य स्थिर करने का वचन देना)**

१७ जब दाऊद अपने भवन मे
रहने लगा, तब दाऊद ने नातान
नबी से कहा, देख, मैं तो देवदारु के
बने हुए घर में रहता हूं, परन्तु यहोवा
की वाचा का सन्दूक तम्बू मे रहता है।
२ नातान ने दाऊद से कहा, जो कुछ
तेरे मन मे हो उसे कर, क्योकि परमेश्वर
तेरे संग है ॥

३ उसी दिन रात को परमेश्वर का
यह वचन नातान के पास पहुचा, जाकर
मेरे दास दाऊद से कह, ४ यहोवा यों
कहता है, कि मेरे निवास के लिये तू
घर बनवाने न पाएगा। ५ क्योकि जिस
दिन से मैं इस्राएलियो को मिस्र से ले
आया, आज के दिन तक मैं कभी घर
में नही रहा; परन्तु एक तम्बू से दूसरे
तम्बू को और एक निवास से दूसरे
निवास को आया जाया करता हू।
६ जहा जहा मैं ने सब इस्राएलियो के
बीच आना जाना किया, क्या मैं ने इस्राएल
के न्यायियों मे से जिनको मैं ने अपनी
प्रजा की चरवाही करने को ठहराया
था, किसी से ऐसी बात कभी कही, कि
तुम लोगो ने मेरे लिये देवदारु का घर
क्यो नही बनवाया ? ७ सो अब तू मेरे
दास दाऊद से ऐसा कह, कि सेनाओ का
यहोवा यों कहता है, कि मैं ने तो तुझ
को भेड़शाला से और भेड़-बकरियो के
पीछे पीछे फिरने से इस मनसा से बुला
लिया, कि तू मेरी प्रजा इस्राएल का
प्रधान हो जाए, ८ और जहा कही तू
आया और गया, वहा मैं तेरे सग
रहा, और तेरे सब शत्रुओ को तेरे साम्हने
से नष्ट किया है। अब मैं तेरे नाम
को पृथ्वी के बडे बडे लोगो के नामो
के समान बडा कर दूगा। ९ और मैं
अपनी प्रजा इस्राएल के लिये एक स्थान
ठहराऊंगा, और उसको स्थिर करूगा कि
वह अपने ही स्थान मे बसी रहे और
कभी चलायमान न हो; और कुटिल
लोग उनको नाश न करने पाएंगे, जैसे
कि पहिले दिनों मे करते थे, १० उस
समय भी जब मैं अपनी प्रजा इस्राएल के
ऊपर न्यायी ठहराता था, सो मैं तेरे
सब शत्रुओ को दबा दूगा। फिर मैं
तुझे यह भी बताता हू, कि यहोवा तेरा
घर बनाये रखेगा। ११ जब तेरी आयु
पूरी हो जायेगी और तुझे अपने पितरो
के सग जाना पडेगा, तब मैं तेरे बाद
तेरे वंश को जो तेरे पुत्रो मे से होगा,
खडा करके उसके राज्य को स्थिर करूगा।
१२ मेरे लिये एक घर वही बनाएगा,
और मैं उसकी राजगद्दी को सदैव स्थिर
रखूगा। १३ मैं उसका पिता ठहरूगा
और वह मेरा पुत्र ठहरेगा, और जैसे
मैं ने अपनी करुणा उस पर से जो तुझ
से पहिले था हटाई, वैसे मैं उस पर से
न हटाऊंगा, १४ वरन मैं उसको अपने
घर और अपने राज्य मे सदैव स्थिर
रखूगा और उसकी राजगद्दी सदैव अटल
रहेगी। १५ इन सब बातों और इस
दर्शन के अनुसार नातान ने दाऊद को
समझा दिया ॥

१६ तब दाऊद राजा भीतर जाकर
यहोवा के सम्मुख बैठा, और कहने लगा,
हे यहोवा परमेश्वर ! मै क्या हूं ? और
मेरा घराना क्या है ? कि तू ने मुझे
यहां तक पहुचाया है ? १७ और हे
परमेश्वर ! यह तेरी दृष्टि मे छोटी सी
बात हुई, क्योंकि तू ने अपने दास के
घराने के विषय भविष्य के बहुत दिनो
तक की चर्चा की है, और हे यहोवा
परमेश्वर ! तू ने मुझे ऊंचे पद का मनुष्य
सा * जाना है । १८ जो महिमा तेरे दास
पर दिखाई गई है, उसके विषय दाऊद
तुझ से और क्या कह सकता है ? तू
तो अपने दास को जानता है । १९ हे
यहोवा ! तू ने अपने दास के निमित्त
और अपने मन के अनुसार यह बड़ा
काम किया है, कि तेरा दास उसको
जान ले । २० हे यहोवा ! जो कुछ हम
ने अपने कानों से सुना है, उसके अनुसार
तेरे तुल्य कोई नही, और न तुझे छोड
और कोई परमेश्वर है । २१ फिर तेरी
प्रजा इस्राएल के भी तुल्य कौन है ?
वह तो पृथ्वी भर मे एक ही जाति है,
उसे परमेश्वर ने जाकर अपनी निज प्रजा
करने को छुडाया, इसलिये कि तू बडे
और डरावने काम करके अपना नाम
करे, और अपनी प्रजा के साम्हने से
जो तू ने मिस्र से छुडा ली थी, जाति
जाति के लोगों को निकाल दे । २२ क्योंकि
तू ने अपनी प्रजा इस्राएल को अपनी
सदा की प्रजा होने के लिये ठहराया,
और हे यहोवा ! तू आप उसका परमेश्वर
ठहरा । २३ इसलिये, अब हे यहोवा,
तू ने जो वचन अपने दास के और उसके
घराने के विषय दिया है, वह सदैव अटल
रहे, और अपने वचन के अनुसार ही
कर । २४ और तेरा नाम सदैव अटल
रहे, और यह कहकर तेरी बडाई सदा
की जाए, कि सेनाओ का यहोवा इस्राएल
का परमेश्वर है, वरन वह इस्राएल ही
के लिये परमेश्वर है, और तेरा दास
दाऊद का घराना तेरे साम्हने स्थिर
रहे । २५ क्योंकि हे मेरे परमेश्वर, तू
ने यह कहकर अपने दास पर प्रगट किया
है कि मै तेरा घर बनाए रखूंगा, इस
कारण तेरे दास को तेरे सम्मुख प्रार्थना
करने का हियाव हुआ है । २६ और
अब हे यहोवा तू ही परमेश्वर है, और
तू ने अपने दास को यह भलाई करने का
वचन दिया है । २७ और अब तू ने
प्रसन्न होकर, अपने दास के घराने पर
ऐसी आशीष दी है, कि वह तेरे सम्मुख
सदैव बना रहे, क्योंकि हे यहोवा, तू
आशीष दे चुका है, इसलिये वह सदैव
आशीषित बना रहे ।।

(दाऊद के विजयों का संक्षेप वर्णन)

१८ इसके बाद दाऊद ने पलिश्तियों
को जीतकर अपने अधीन कर
लिया, और गांवों समेत गत नगर को
पलिश्तियों के हाथ से छीन लिया ।
२ फिर उस ने मोआबियों को भी जीत
लिया, और मोआबी दाऊद के अधीन
होकर भेंट लाने लगे । ३ फिर जब सोबा
का राजा हदरेजेर परात महानद के
पास अपना राज्य * स्थिर करने को जा
रहा था, तब दाऊद ने उसको हमात के
पास जीत लिया । ४ और दाऊद ने
उससे एक हजार रथ, सात हजार सवार,

* वा ऊपर से आनेहारे आदम ।

* मूल में—हाथ ।

ग्रौर बीस हजार पियादे हर लिए, ग्रौर
दाऊद ने सब रथवाले घोडो के सुम की
नस कटवाई, परन्तु एक सौ रथवाले
घोडे बचा रखे। ५ ग्रौर जब दमिश्क
के ग्ररामी, मोबा के राजा हदरेजेर की
सहायता करने को ग्राए, तब दाऊद ने
ग्ररामियो मे से बाईस हजार पुरुष मारे।
६ तब दाऊद ने दमिश्क के ग्रराम मे
सिपाहियो की चौकिया बैठाई, सो ग्ररामी
दाऊद के ग्रधीन होकर भेट ले ग्राने
लगे। ग्रौर जहां जहा दाऊद जाता, वहा
वहा यहोवा उसको जय दिलाता था।
७ ग्रौर हदरेजेर के कर्मचारियो के पास
सोने की जो ढाले थी, उन्हे दाऊद लेकर
यरूशलेम को ग्राया। ८ ग्रौर हदरेजेर
के तिभत ग्रौर कून नाम नगरो से दाऊद
बहुत सा पीतल ले ग्राया, ग्रौर उसी से
सुलेमान ने पीतल के हौद ग्रौर खम्भो
ग्रौर पीतल के पात्रो को बनवाया॥

९ जब हमात के राजा तोऊ ने सुना,
कि दाऊद ने सोबा के राजा हदरेजेर
की समस्त सेना को जीत लिया है, १० तब
उस ने हदोराम नाम ग्रपने पुत्र को दाऊद
राजा के पास उसका कुशल क्षेम पूछने
ग्रौर उसे बधाई देने को भेजा, इसलिये
कि उस ने हदरेजेर मे लडकर उसे जीत
लिया था, (क्योकि हदरेजेर तोऊ से
लड़ा करता था)। ग्रौर हदोराम सोने
चादी ग्रौर पीतल के सब प्रकार के पात्र
लिये हुए ग्राया। ११ इनको दाऊद राजा
ने यहोवा के लिये पवित्र करके रखा,
ग्रौर वैसा ही उस सोने-चादी से भी किया
जिसे सब जातियो से, ग्रर्थात् एदोमियो,
मोग्राबियो, ग्रम्मोनियो, पलिश्तियो, ग्रौर
ग्रमालेकियों से प्राप्त किया था।

१२ फिर सरूयाह के पुत्र ग्रबीशै ने
लोन की तराई मे ग्रठारह हजार एदोमियों
को मार लिया। १३ तब उस ने एदोम
मे सिपाहियों की चौकिया बैठाई, ग्रौर
सब एदोमी दाऊद के ग्रधीन हो गए।
ग्रौर दाऊद जहा जहा जाता था वहा
वहा यहोवा उसको जय दिलाता था॥

(दाऊद के कर्मचारियों की नामावली)

१४ दाऊद तो सारे इस्राएल पर
राज्य करता था, ग्रौर वह ग्रपनी सब
प्रजा के साथ न्याय ग्रौर धर्म के काम
करता था। १५ ग्रौर प्रधान सेनापति
सरूयाह का पुत्र योग्राब था, इतिहास
का लिखनेवाला ग्रहीलूद का पुत्र यहोशापात
था। १६ प्रधान याजक, ग्रहीतूब का पुत्र
सादोक ग्रौर एब्यातार का पुत्र ग्रबीमेलेक
थे, मत्री शवशा था। १७ करेतियो ग्रौर
पलेतियो का प्रधान यहोयादा का पुत्र
बनायाह था, ग्रौर दाऊद के पुत्र राजा
के पास मुखिये होकर रहते थे॥

(ग्रम्मोनियों पर विजय)

१९ इसके बाद ग्रम्मोनियो का
राजा नाहाश मर गया, ग्रौर
उसका पुत्र उसके स्थान पर राजा हुग्रा।
२ तब दाऊद ने यह सोचा, कि हानून
के पिता नाहाश ने जो मुझ पर प्रीति
दिखाई थी, इसलिये मै भी उस पर प्रीति
दिखाऊगा। तब दाऊद ने उसके पिता
के विषय शाति देने के लिये दूत भेजे।
ग्रौर दाऊद के कर्मचारी ग्रम्मोनियो के
देश मे हानून के पास उसे शाति देने को
ग्राए। ३ परन्तु ग्रम्मोनियो के हाकिम
हानून से कहने लगे, दाऊद ने जो तेरे
पास शाति देनेवाले भेजे है, वह क्या
तेरी समझ मे तेरे पिता का ग्रादर करने

की मनसा से भेजे है? क्या उसके
कर्मचारी इसी मनसा से तेरे पास नही
आए, कि ढूंढ-ढांढ करें और नष्ट करें,
और देश का भेद लें? ४ तब हानून
ने दाऊद के कर्मचारियो को पकडा,
और उनके बाल मुडवाए, और आधे
वस्त्र अर्थात् नितम्ब तक कटवाकर उन-
को जाने दिया। ५ तब कितनो ने जाकर
दाऊद को बता दिया, कि उन पुरुषो के
साथ कैसा बर्ताव किया गया, सो उस
ने लोगो को उन से मिलने के लिये भेजा
क्योंकि वे पुरुष बहुत लजाते थे। और
राजा ने कहा, जब तक तुम्हारी दाढियां
बढ न जाएं, तब तक यरीहो मे ठहरे
रहो, और बाद को लौट आना।

६ जब अम्मोनियो ने देखा, कि हम
दाऊद को घिनौने लगते हैं, तब हानून
और अम्मोनियो ने एक हजार किक्कार
चांदी, अरम्नहरैम और अरम्माका और
सोबा को भेजी, कि रथ और सवार
किराये पर बुलाएं। ७ सो उन्हो ने
बत्तीस हजार रथ, और माका के राजा
और उसकी सेना को किराये पर बुलाया,
और इन्हो ने आकर मेदबा के साम्हने,
अपने डेरे खडे किए। और अम्मोनी
अपने अपने नगर मे से इकट्ठे होकर
लडने को आए। ८ यह सुनकर दाऊद
ने योआब और शूरवीरों की पूरी सेना
को भेजा। ९ तब अम्मोनी निकले और
नगर के फाटक के पास पांति बान्धी,
और जो राजा आए थे, वे उन से अलग
मैदान मे थे। १० यह देखकर कि आगे
पीछे दोनों ओर हमारे विरुद्ध पांति बन्धी
है, योआब ने सब बडे बडे इस्राएली वीरो
मे से कितनो को छांटकर अरामियो
के साम्हने उनकी पांति बन्धाई, ११ और
शेष लोगो को अपने भाई अबीशै के हाथ
सौंप दिया, और उन्हो ने अम्मोनियो के
साम्हने पांति बान्धी। १२ और उस ने
कहा, यदि अरामी मुझ पर प्रबल होने
लगें, तो तू मेरी सहायता करना; और
यदि अम्मोनी तुझ पर प्रबल होने लगें,
तो मैं तेरी सहायता करूंगा। १३ तू
हियाव बान्ध और हम सब अपने लोगो
और अपने परमेश्वर के नगरो के निमित्त
पुरुषार्थ करें, और यहोवा जैसा उसको
अच्छा लगे, वैसा ही करेगा। १४ तब
योआब और जो लोग उसके साथ थे,
अरामियो से युद्ध करने को उनके साम्हने
गए, और वे उसके साम्हने से भागे।
१५ यह देखकर कि अरामी भाग गए
हैं, अम्मोनी भी उसके भाई अबीशै के
साम्हने से भागकर नगर के भीतर घुसे।
तब योआब यरूशलेम को लौट आया॥

१६ फिर यह देखकर कि वे इस्राएलियो
से हार गए हैं अरामियों ने दूत भेजकर
महानद के पार के अरामियों को बुलवाया,
और हदरेजेर के सेनापति शोपक को
अपना प्रधान बनाया। १७ इसका समा-
चार पाकर दाऊद ने सब इस्राएलियों
को इकट्ठा किया, और यरदन पार होकर
उन पर चढाई की और उनके विरुद्ध
पांति बन्धाई, तब वे उस से लडने लगे।
१८ परन्तु अरामी इस्राएलियो से भागे,
और दाऊद ने उन मे से सात हजार
रथियो और चालीस हजार प्यादों को
मार डाला, और शोपक सेनापति को भी
मार डाला। १९ यह देखकर कि वे
इस्राएलियो से हार गए हैं, हदरेजेर
के कर्मचारियो ने दाऊद से संधि की
और उसके अधीन हो गए, और अरामियों

ने अम्मोनियों की सहायता फिर करनी
न चाही ।।

२० फिर नये वर्ष के आरम्भ में
जब राजा लोग युद्ध करने को
निकला करते हैं, तब योआब ने भारी
सेना संग ले जाकर अम्मोनियों का देश
उजाड़ दिया और आकर रब्बा को घेर
लिया; परन्तु दाऊद यरूशलेम में रह
गया; और योआब ने रब्बा को जीतकर
ढा दिया। २ तब दाऊद ने उनके राजा
का मुकुट उसके सिर से उतारकर क्या
देखा, कि उसका तौल किक्कार भर सोने
का है, और उस में मणि भी जड़े थे,
और वह दाऊद के सिर पर रखा गया।
फिर उस ने उस नगर से बहुत सामान
लूट में पाया। ३ और उस ने उसके
रहनेवालों को निकालकर आरों और
लोहे के हेंगों और कुल्हाड़ियों से कटवाया,
और अम्मोनियों के सब नगरों के साथ भी
दाउद ने वैसा ही किया। तब दाऊद सब
लोगों समेत यरूशलेम को लौट गया ।।

४ इसके बाद गेजेर में पलिश्तियों के
साथ युद्ध हुआ, उस समय हूशाई सिब्बकै
ने सिप्पै को, जो रापा की सन्तान
था, मार डाला, और वे दब गए।
५ और पलिश्तियों के साथ फिर युद्ध
हुआ, उस में याईर के पुत्र एल्हानान
ने गती गोल्यत के भाई लहमी को मार
डाला, जिसके बर्छे की छड़, जुलाहे की
डोंगी के समान थी। ६ फिर गत में
भी युद्ध हुआ, और वहां एक बड़े डील
का पुरुष था, जो रापा की सन्तान
था, और उसके एक एक हाथ पांव में
छः छः उंगलियां अर्थात् सब मिलाकर
चौबीस उंगलियां थीं। ७ जब उस ने
इस्राएलियों को ललकारा, तब दाऊद
के भाई शिमा के पुत्र योनातान ने उसको
मारा। ८ ये ही गत में रापा से उत्पन्न
हुए थे, और वे दाऊद और उसके सेवकों
के हाथ से मार डाले गए ।।

(दाऊद का अपनी प्रजा की गिनती लेना
और इस पाप के दण्ड और पापमोचन
के द्वारा मन्दिर का स्थान
ठहराया जाना)

२१ और शैतान ने इस्राएल के
विरुद्ध उठकर, दाऊद को उसकाया
कि इस्राएलियों की गिनती ले। २ तब
दाऊद ने योआब और प्रजा के हाकिमों
से कहा, तुम जाकर बर्शेबा से ले दान
तक के इस्राएल की गिनती लेकर मुझे
बताओ, कि मैं जान लूं कि वे कितने हैं।
३ योआब ने कहा, यहोवा की प्रजा के
कितने ही क्यों न हों, वह उनको सौ
गुना बढ़ा दे, परन्तु हे मेरे प्रभु! हे
राजा! क्या वे सब राजा के अधीन
नहीं हैं? मेरा प्रभु ऐसी बात क्यों
चाहता है? वह इस्राएल पर दोष लगने
का कारण क्यों बने? ४ तौभी राजा
की आज्ञा योआब पर प्रबल हुई। तब
योआब विदा होकर सारे इस्राएल में
घूमकर यरूशलेम को लौट आया। ५ तब
योआब ने प्रजा की गिनती का जोड़,
दाऊद को सुनाया और सब तलवारिये
पुरुष इस्राएल के तो ग्यारह लाख, और
यहूदा के चार लाख सत्तर हजार ठहरे।
६ परन्तु इन में योआब ने लेवी और
बिन्यामीन को न गिना, क्योंकि वह राजा
की आज्ञा से घृणा करता था ।।

७ और यह बात परमेश्वर को बुरी
लगी, इसलिये उस ने इस्राएल को मारा।
८ और दाऊद ने परमेश्वर से कहा, यह

काम जो मैं ने किया, वह महापाप है।
परन्तु अब अपने दास का अधर्म दूर कर;
मुझ से तो बड़ी मूर्खता हुई है। ९ तब
यहोवा ने दाऊद के दर्शी गाद से कहा,
१० जाकर दाऊद से कह, कि यहोवा
यों कहता है, कि मैं तुझ को तीन विपत्तिया
दिखाता हू, उन मे से एक को चुन ले,
कि मैं उसे तुझ पर डालू। ११ तब
गाद ने दाऊद के पास जाकर उस मे
कहा, यहोवा यो कहता है, कि जिसको
तू चाहे उसे चुन ले· १२ या तो तीन
वर्ष का काल पडे, वा तीन महीने तक
तेरे विरोधी तुझे नाश करते रहे, और
तेरे शत्रुओ की तलवार तुझ पर चलती
रहे; वा तीन दिन तक यहोवा की तलवार
चले, अर्थात् मरी देश मे फैले और यहोवा
का दूत इस्राएली देश मे चारो ओर
विनाश करता रहे। अब सोच, कि मैं
अपने भेजनेवाले को क्या उत्तर दू।
१३ दाऊद ने गाद से कहा, मैं बडे सकट
मे पड़ा हू, मैं यहोवा के हाथ मे पडू,
क्योंकि उसकी दया बहुत बडी है, परन्तु
मनुष्य के हाथ मे मुझे पडना न पड़े।।

१४ तब यहोवा ने इस्राएल मे मरी
फैलाई, और इस्राएल मे सत्तर हजार
पुरुष मर मिटे। १५ फिर परमेश्वर ने
एक दूत यरूशलेम को भी उसे नाश
करने को भेजा, और वह नाश करने
ही पर था, कि यहोवा दुःख देने से
खेदित हुआ, और नाश करनेवाले दूत
से कहा, बस कर; अब अपना हाथ
खीच ले। और यहोवा का दूत यबूसी
ओर्नान के खलिहान के पास खडा था।
१६ और दाऊद ने आखे उठाकर देखा,
कि यहोवा का दूत हाथ मे खीची हुई
और यरूशलेम के ऊपर बढाई हुई एक
तलवार लिये हुए आकाश के बीच खडा
है, तब दाऊद और पुरनिये टाट पहिने
हुए मुह के बल गिरे। १७ तब दाऊद
ने परमेश्वर से कहा, जिस ने प्रजा की
गिनती लेने की आज्ञा दी थी, वह क्या
मैं नहीं हू? हा, जिस ने पाप किया
और बहुत बुराई की है, वह तो मैं ही
हू। परन्तु इन भेड-बकरियों ने क्या
किया है? इसलिये हे मेरे परमेश्वर
यहोवा! तेरा हाथ मेरे पिता के घराने
के विरुद्ध हो, परन्तु तेरी प्रजा के विरुद्ध
न हो, कि वे मारे जाएं।।

१८ तब यहोवा के दूत ने गाद को
दाऊद मे यह कहने की आज्ञा दी, कि
दाऊद चढ़कर यबूसी ओर्नान के खलिहान
मे यहोवा की एक वेदी बनाए। १९ गाद
के इस वचन के अनुसार जो उस ने
यहोवा के नाम से कहा था, दाऊद चढ़
गया। २० तब ओर्नान ने पीछे फिर के
दूत को देखा, और उसके चारों बेटे जो
उसके सग थे छिप गए, ओर्नान तो गेहू
दावता था। २१ जब दाऊद ओर्नान के
पास आया, तब ओर्नान ने दृष्टि करके
दाऊद को देखा और खलिहान से बाहर
जाकर भूमि तक झुककर दाऊद को
दण्डवत किया। २२ तब दाऊद ने ओर्नान
मे कहा, इस खलिहान का स्थान मुझे
दे दे, कि मैं इस पर यहोवा की एक वेदी
बनाऊ, उसका पूरा दाम लेकर उसे मुझ
को दे, कि यह विपत्ति प्रजा पर से दूर
की जाए। २३ ओर्नान ने दाऊद से
कहा, इसे ले लें, और मेरे प्रभु राजा को
जो कुछ भाए वह वही करे, सुन, मैं
तुझे होमबलि के लिये बैल और ईंधन के
लिये दांवने के हथियार और अन्नबलि
के लिये गेहू, यह सब मै देता हू।

२४ राजा दाऊद ने ओर्नान से कहा,
सो नही, मै अवश्य इसका पूरा दाम ही
देकर इसे मोल लूगा, जो तेरा है, उमे
मे यहोवा के लिये नही लूगा, और न
सेतमेत का होमबलि चढाऊगा। २५ तब
दाऊद ने उम स्थान के लिये ओर्नान
को छ: सौ शेकेल सोना तौलकर दिया।
२६ तब दाऊद ने वहां यहोवा की एक
वेदी बनाई और होमबलि और मेलबलि
चढाकर यहोवा से प्रार्थना की, और उम
ने होमबलि की वेदी पर स्वर्ग से आग
गिराकर उसकी सुन ली। २७ तब यहोवा
ने दूत को आज्ञा दी, और उस ने अपनी
तलवार फिर म्यान मे कर ली ॥

२८ यह देखकर कि यहोवा ने यबूसी
ओर्नान के खलिहान मे मेरी सुन ली है,
दाऊद ने उसी समय वहां बलिदान किया।
२९ यहोवा का निवास जो मूसा ने
जगल मे बनाया था, और होमबलि की
वेदी, ये दोनों उस ममय गिबोन के
ऊचे स्थान पर थे। ३० परन्तु दाऊद
परमेश्वर के पास उसके साम्हने न जा
सका, क्योकि वह यहोवा के दूत की
तलवार से डर गया था ॥

२२ तब दाऊद कहने लगा,
यहोवा परमेश्वर का भवन
यही है, और इस्राएल के लिये होमबलि
की वेदी यही है ॥

**(मन्दिर के बनाने की तैयारी और उस में की भांति भांति की उपासना और उपासकों का प्रबन्ध)**

२ तब दाऊद ने इस्राएल के देश मे
जो परदेशी थे उनको इकट्ठा करने की
आज्ञा दी, और परमेश्वर का भवन बनाने
को पत्थर गढ़ने के लिये राज ठहरा
दिए। ३ फिर दाऊद ने फाटकों के
किवाडों की कीलो और जोडों के लिये
बहुत मा लोहा, और तौल से बाहर बहुत
पीतल, ४ और गिनती से बाहर देवदार
के पेड इकट्ठे किए, क्योकि मीदोन और
सोर के लोग दाऊद के पास बहुत मे
देवदार के पेड लाए थे। ५ और दाऊद
ने कहा, मेरा पुत्र मुलैमान सुकुमार और
लडका है, और जो भवन यहोवा के
लिये बनाना है, उसे अत्यन्त तेजोमय
और सब देशो मे प्रसिद्ध और शोभायमान
होना चाहिये, इमलिये मै उसके लिये
तैयारी करूगा। सो दाऊद ने मरने से
पहिले बहुत तैयारी की ॥

६ फिर उस ने अपने पुत्र मुलैमान
को बुलाकर इस्राएल के परमेश्वर यहोवा
के लिये भवन बनाने की आज्ञा दी।
७ दाऊद ने अपने पुत्र सुलैमान से कहा,
मेरी मनसा तो थी, कि अपने परमेश्वर
यहोवा के नाम का एक भवन बनाऊ।
८ परन्तु यहोवा का यह वचन मेरे पास
पहुचा, कि तू ने लोहू बहुत बहाया और
बडे बडे युद्ध किए है, मो तू मेरे नाम
का भवन न बनाने पाएगा, क्योंकि तू
ने भूमि पर मेरी दृष्टि मे बहुत लोहू
बहाया है। ९ देख, तुझ से एक पुत्र उत्पन्न
होगा, जो शान्त पुरुष होगा, और मै
उसको चारो ओर के शत्रुओं से शान्ति
दूगा, उसका नाम तो सुलैमान * होगा,
और उसके दिनो मे मै इस्राएल को
शान्ति और चैन दूगा। १० वही मेरे
नाम का भवन बनाएगा। और वही
मेरा पुत्र ठहरेगा और मै उसका पिता
ठहरूगा, और उसकी राजगद्दी को मै

* अर्थात् शान्तिवाला।

इस्राएल के ऊपर सदा के लिये स्थिर
रखूंगा। ११ अब हे मेरे पुत्र, यहोवा
तेरे संग रहे, और तू कृतार्थ होकर उस
वचन के अनुसार जो तेरे परमेश्वर
यहोवा ने तेरे विषय कहा है, उसका
भवन बनाना। १२ अब यहोवा तुझे
बुद्धि और समझ दे और इस्राएल का
अधिकारी ठहरा दे, और तू अपने परमेश्वर
यहोवा की व्यवस्था को मानता रहे।
१३ तू तब ही कृतार्थ होगा जब उन
विधियो और नियमों पर चलने की
चौकसी करेगा, जिनकी आज्ञा यहोवा
ने इस्राएल के लिये मूसा को दी थी।
हियाव बान्ध और दृढ़ हो। मत डर,
और तेरा मन कच्चा न हो। १४ सुन,
मैं ने अपने क्लेश के समय यहोवा के
भवन के लिये एक लाख किक्कार सोना,
और दस लाख किक्कार चान्दी, और
पीतल और लोहा इतना इकट्ठा किया
है, कि बहुतायत के कारण तौल से
बाहर है, और लकडी और पत्थर मैं
ने इकट्ठे किए हैं, और तू उनको बढ़ा
सकेगा। १५ और तेरे पास बहुत कारीगर
हैं, अर्थात् पत्थर और लकड़ी के काटने
और गढ़नेवाले वरन सब भांति के काम
के लिये सब प्रकार के प्रवीण पुरुष हैं।
१६ सोना, चान्दी, पीतल और लोहे की
तो कुछ गिनती नही है, सो तू उस काम
में लग जा! यहोवा तेरे संग नित
रहे। १७ फिर दाऊद ने इस्राएल के
सब हाकिमों को अपने पुत्र सुलैमान की
सहायता करने की आज्ञा यह कहकर
दी, १८ कि क्या तुम्हारा परमेश्वर यहोवा
तुम्हारे संग नही है? क्या उस ने तुम्हे
चारो ओर से विश्राम नहीं दिया? उस
ने तो देश के निवासियों को मेरे वश
में कर दिया है; और देश यहोवा और
उसकी प्रजा के साम्हने दबा हुआ है।
१९ अब तन मन से* अपने परमेश्वर
यहोवा के पास जाया करो, और जी
लगाकर यहोवा परमेश्वर का पवित्रस्थान
बनाना, कि तुम यहोवा की वाचा का
सन्दूक और परमेश्वर के पवित्र पात्र
उस भवन मे लाओ जो यहोवा के नाम
का बननेवाला है॥

२३ दाऊद तो बूढ़ा वरन बहुत
बूढ़ा हो गया था, इसलिये उस
ने अपने पुत्र सुलैमान को इस्राएल पर
राजा नियुक्त कर दिया॥

२ तब उस ने इस्राएल के सब हाकिमो
और याजको और लेवियो को इकट्ठा
किया। ३ और जितने लेवीय तीस वर्ष
के और उस से अधिक अवस्था के थे,
वे गिने गए, और एक एक पुरुष के गिनने
से उनकी गिनती अडतीस हजार हुई।
४ इन मे से चौबीस हजार तो यहोवा
के भवन का काम चलाने के लिये नियुक्त
हुए, और छः हजार सरदार और न्यायी।
५ और चार हजार द्वारपाल नियुक्त
हुए, और चार हजार उन बाजो से
यहोवा की स्तुति करने के लिये ठहराए
गए जो दाऊद† ने स्तुति करने के
लिये बनाए थे। ६ फिर दाऊद ने उनको
गेर्शोन, कहात और मरारी नाम लेवी
के पुत्रो के अनुसार दलो मे अलग अलग
कर दिया॥

७ गेर्शोनियो मे से तो लादान और
शिमी थे। ८ और लादान के पुत्र

---

* मूल में—अपना मन और अपना जीव लेकर।

† मूल में—मैं।

सरदार यहीएल, फिर जेताम और योएल
ये तीन थे। ६ और शिमी के पुत्र:
शलोमीत, हजीएल और हारान ये तीन
थे। लादान के कुल के पूर्वजो के घरानो
के मुख्य पुरुष ये ही थे। १० फिर शिमी
के पुत्र यहत, जीना, यूश, और बरीआ
के पुत्र शिमी यही चार थे। ११ यहत
मुख्य था, और जीजा दूसरा, यूश और
बरीआ के बहुत बेटे न हुए, इस कारण
वे सब मिलकर पितरो का एक ही घराना
ठहरे ।।

१२ कहात के पुत्र · अम्राम, यिसहार,
हेब्रोन और उज्जीएल चार। अम्राम
के पुत्र: हारून और मूसा। १३ हारून
तो इसलिये अलग किया गया, कि वह
और उसके सन्तान सदा परमपवित्र
वस्तुओ को पवित्र ठहराए, और सदा
यहोवा के सम्मुख धूप जलाया करे और
उसकी सेवा टहल करें, और उसके
नाम से आशीर्वाद दिया करे। १४ परन्तु
परमेश्वर के भक्त मूसा के पुत्रो के
नाम लेवी के गोत्र के बीच गिने
गए। १५ मूसा के पुत्र, गेर्शोम और
एलीएजेर। १६ और गेर्शोम का पुत्र
शबूएल मुख्य था। १७ और एलीएजेर
के पुत्र: रहब्याह मुख्य; और एलीएजेर
के और कोई पुत्र न हुआ, परन्तु रहब्याह
के बहुत से बेटे हुए। १८ यिसहार के
पुत्रो मे से शलोमीत मुख्य ठहरा।
१९ हेब्रोन के पुत्र · यरीय्याह मुख्य,
दूसरा अमर्याह, तीसरा यहजीएल, और
चौथा यकमाम था। २० उज्जीएल के
पुत्रों मे से मुख्य तो मीका और दूसरा
यिशिय्याह था ।।

२१ मरारी के पुत्र: महली और
मूशी। महली के पुत्र: एलीआजर और
कीश थे। २२ एलीआजर पुत्रहीन मर
गया, उसके केवल बेटिया हुई, सो कीश
के पुत्रो ने जो उनके भाई थे उन्हे ब्याह
लिया। २३ मूशी के पुत्र महली, एदेर
और यरेमोत यह तीन थे। २४ लेवीय
पितरो के घरानो के मुख्य पुरुष ये ही
थे, ये नाम ले लेकर, एक एक पुरुष करके
गिने गए, और बीस वर्ष की वा उस से
अधिक अवस्था के थे और यहोवा के भवन
मे सेवा टहल करते थे। २५ क्योकि
दाऊद ने कहा, इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा ने अपनी प्रजा को विश्राम दिया
है, और वह तो यरूशलेम मे सदा के लिये
बस गया है। २६ और लेवियो को
निवास और उस की उपासना का
सामान फिर उठाना न पडेगा।
२७ क्योंकि दाऊद की पिछली आज्ञाओ
के अनुसार बीस वर्ष वा उस से अधिक
अवस्था के लेवीय गिने गए। २८ क्योंकि
उनका काम तो हारून की सन्तान की
सेवा टहल करना था, अर्थात् यह कि
वे आंगनो और कोठरियों मे, और सब
पवित्र वस्तुओं के शुद्ध करने में और
परमेश्वर के भवन की उपासना के सब
कामों में सेवा टहल करें। २९ और
भेंट की रोटी का, अन्नबलियों के मैदे
का, और अखमीरी पपडियों का, और
तवे पर बनाए हुए और सने हुए
का, और मापने और तौलने के सब
प्रकार का काम करे। ३० और प्रति
भोर और प्रति साझ को यहोवा का
धन्यवाद और उसकी स्तुति करने के
लिये खड़े रहा करें। ३१ और विश्राम-
दिनो और नये चान्द के दिनो, और नियत
पर्व्बों मे गिनती के नियम के अनुसार
नित्य यहोवा के सब होमबलियों को

चढ़ाए। ३२ और यहोवा के भवन की
उपासना के विषय मिलापवाले तम्बू और
पवित्रस्थान की रक्षा करें, और अपने
भाई हारूनियों के सौंपे हुए काम को
चौकसी से करें ॥

२४ फिर हारून की सन्तान के
दल ये थे। हारून के पुत्र नो
नादाब, अबीहू, एलीआजर और ईतामार
थे। २ परन्तु नादाब और अबीहू अपने
पिता के साम्हने पुत्रहीन मर गए, इस
लिये याजक का काम एलीआजर और
ईतामार करते थे। ३ और दाऊद ने
एलीआजर के वंश के सादोक और ईतामार
के वंश के अहीमेलेक की सहायता से
उनको अपनी अपनी सेवा के अनुसार
दल दल करके बांट दिया। ४ और
एलीआजर के वंश के मुख्य पुरुष, ईतामार
के वंश के मुख्य पुरुषों से अधिक थे, और
वे यों बांटे गए अर्थात् एलीआजर के
वंश के पितरों के घरानों के सोलह, और
ईतामार के वंश के पितरों के घरानों के
आठ मुख्य पुरुष थे। ५ तब वे चिट्ठी
डालकर बराबर बराबर बांटे गए, क्योंकि
एलीआजर और ईतामार दोनों के वंशों
में पवित्रस्थान के हाकिम और परमेश्वर
के हाकिम नियुक्त हुए थे। ६ और
नतनेल के पुत्र शमायाह ने जो लेवीय
था, उनके नाम राजा और हाकिमों
और सादोक याजक, और एब्यातार के
पुत्र अहीमेलेक और याजकों और लेवियों
के पितरों के घरानों के मुख्य पुरुषों के
साम्हने लिखे, अर्थात् पितरों का एक
घराना तो एलीआजर के वंश में से
और एक ईतामार के वंश में से लिया
गया ॥

७ पहिली चिट्ठी तो यहोयारीब के,
और दूसरी यदायाह, ८ तीसरी हारीम
के, चौथी सोरीम के, ९ पांचवीं मल्कि-
य्याह के, छठवीं मिय्यामीन के, १० सातवीं
हक्कोस के, आठवीं अबिय्याह के,
११ नौवीं येशू के, दसवीं शकन्याह के,
१२ ग्यारहवीं एल्याशीब के, बारहवीं
याकीम के, १३ तेरहवीं हुप्पा के, चौदहवीं
येसेबाब के, १४ पन्द्रहवीं बिल्गा के,
सोलहवीं इम्मेर के, १५ सतरहवीं हेजीर
के, अठारहवीं हप्पित्सेस के, १६ उन्नीसवीं
पतह्याह के, बीसवीं यहेजकेल के,
१७ इक्कीसवीं याकीन के, बाईसवीं
गामूल के, १८ तेईसवीं दलायाह के,
और चौबीसवीं माज्याह के नाम पर
निकली। १९ उनकी सेवकाई के लिये
उनका यही नियम ठहराया गया कि वे
अपने उस नियम के अनुसार जो इस्राएल
के परमेश्वर यहोवा की आज्ञा के अनुसार
उनके मूलपुरुष हारून ने चलाया था,
यहोवा के भवन में जाया करें ॥

२० बचे हुए लेवियों में से अम्राम के
वंश में से शूबाएल, शूबाएल के वंश में
से येहदयाह। २१ बचा रहब्याह, सोर-
हब्याह, के वंश में से यिश्शिय्याह मुख्य
था। २२ इसहारियों में से शलोमोत
और शलोमोत के वंश में से यहत।
२३ और हेब्रोन के वंश में से मुख्य तो
यरिय्याह, दूसरा अमर्याह, तीसरा
यहजीएल, और चौथा यकमाम।
२४ उज्जीएल के वंश में से मीका और
मीका के वंश में से शामीर। २५ मीका
का भाई यिश्शिय्याह, यिश्शिय्याह के
वंश में से जकर्याह। २६ मरारी के
पुत्र महली और मूशी और याजिय्याह
का पुत्र बिनो था। २७ मरारी के पुत्र

याजिय्याह से बिनो और शोहम, जक्कूर और इब्री थे। २८ महली से, एलीआजर जिसके कोई पुत्र न था। २९ कीश से कीश के वंश में यरह्मेल। ३० और मूशी के पुत्र, महली, एदेर और यरीमोत। अपने अपने पितरों के घरानों के अनुसार ये ही लेवीय सन्तान के थे। ३१ इन्हों ने भी अपने भाई हारून की सन्तानों की नाईं दाऊद राजा और सादोक और अहीमेलेक और याजकों और लेवियों के पितरों के घरानों के मुख्य पुरुषों के साम्हने चिट्ठियां डालीं, अर्थात् मुख्य पुरुष के पितरों का घराना उसके छोटे भाई के पितरों के घराने के बराबर ठहरा॥

**२५** फिर दाऊद और सेनापतियों ने आसाप, हेमान और यदूतून के कितने पुत्रों को सेवकाई के लिये अलग किया कि वे वीणा, सारंगी और झांझ बजा बजाकर नबूवत करें। और इस सेवकाई के काम करनेवाले मनुष्यों की गिनती यह थी: २ अर्थात् आसाप के पुत्रों में से तो जक्कूर, योसेप, नतन्याह और अशरेला, आसाप के ये पुत्र आसाप ही की आज्ञा में थे, जो राजा की आज्ञा के अनुसार नबूवत करता था। ३ फिर यदूतून के पुत्रों में से गदल्याह, सरी यशायाह, हसब्याह, मत्तित्याह, ये ही छः अपने पिता यदूतून की आज्ञा में होकर जो यहोवा का धन्यवाद और स्तुति कर करके नबूवत करता था, वीणा बजाते थे। ४ और हेमान के पुत्रों में से, मुक्किय्याह, मत्तन्याह, लज्जीएल, शबूएल, यरीमोत, हनन्याह, हनानी, एलीआता, गिद्दलती, रोममतीएजेर, योशबकाशा, मल्लोती, होतीर और महजीओत। ५ परमेश्वर की प्रतिज्ञानुकूल जो उसका नाम बढ़ाने की थी, ये सब हेमान के पुत्र थे जो राजा का दर्शी था; क्योंकि परमेश्वर ने हेमान को चौदह बेटे और तीन बेटियां दी थीं। ६ ये सब यहोवा के भवन में गाने के लिये अपने अपने पिता के अधीन रहकर, परमेश्वर के भवन, की सेवकाई में झांझ, सारंगी और वीणा बजाते थे। और आसाप, यदूतून और हेमान राजा के अधीन रहते थे। ७ इन सभों की गिनती भाइयों समेत जो यहोवा के गीत सीखे हुए और सब प्रकार से निपुण थे, दो सौ अठासी थी। ८ और उन्हों ने क्या बड़ा, क्या छोटा, क्या गुरू, क्या चेला, अपनी अपनी बारी के लिये चिट्ठी डाली। ९ और पहिली चिट्ठी आसाप के बेटों में से योसेप के नाम पर निकली, दूसरी गदल्याह के नाम पर निकली जिसके पुत्र और भाई उस समेत बारह थे। १० तीसरी जक्कूर के नाम पर निकली जिसके पुत्र और भाई उस समेत बारह थे। ११ चौथी यिस्री के नाम पर निकली जिसके पुत्र और भाई उस समेत बारह थे। १२ पांचवीं नतन्याह के नाम पर निकली जिसके पुत्र और भाई उस समेत बारह थे। १३ छठी बुक्किय्याह के नाम पर निकली जिसके पुत्र और भाई उस समेत बारह थे। १४ सातवीं यसरेला के नाम पर निकली जिसके पुत्र और भाई उस समेत बारह थे। १५ आठवीं यशायाह के नाम पर निकली जिसके पुत्र और भाई उस समेत बारह थे। १६ नौवीं मत्तन्याह के नाम पर निकली, जिसके पुत्र और भाई समेत बारह थे। १७ दसवीं शिमी के नाम पर निकली जिसके पुत्र और भाई उस

समेत बारह थे। १८ ग्यारहवीं अजरेल
के नाम पर निकली जिसके पुत्र और
भाई उस समेत बारह थे। १९ बारहवी
हशब्याह के नाम पर निकली, जिसके
पुत्र और भाई उस समेत बारह थे।
२० तेरहवी शूबाएल के नाम पर निकली,
जिसके पुत्र और भाई उस समेत बारह थे।
२१ चौदहवी मत्तिय्याह के नाम पर
निकली जिसके पुत्र और भाई उस समेत
बारह थे। २२ पन्द्रहवी यरेमोत के नाम
पर निकली जिसके पुत्र और भाई उस
समेत बारह थे। २३ सोलहवी हनन्याह
के नाम पर निकली, जिसके पुत्र और
भाई उस समेत बारह थे। २४ सत्रहवी
योशबकाशा के नाम पर निकली जिसके
पुत्र और भाई उस समेत बारह थे।
२५ अठारहवी हनानी के नाम पर निकली
जिसके पुत्र और भाई उस समेत बारह
थे। २६ उन्नीसवी मल्लोती के नाम पर
निकली, जिसके पुत्र और भाई उस समेत
बारह थे। २७ बीसवी इलिय्याता के
नाम पर निकली जिसके पुत्र और भाई उस
समेत बारह थे। २८ इक्कीसवी होतीर
के नाम पर निकली जिसके पुत्र और भाई
उस समेत बारह थे। २९ बाईसवी गिद्-
लती के नाम पर निकली जिसके पुत्र
और भाई उस समेत बारह थे।
३० तेईसवी महजीओत के नाम पर
निकली जिसके पुत्र और भाई उस समेत
बारह थे। ३१ और चौबीसवी चिट्ठी
रोममतीएजेर के नाम पर निकली जिसके
पुत्र और भाई उस समेत बारह थे।।

२६ फिर द्वारपालों के दल ये
थे · कोरहियो में से तो मशेलेम्याह,
जो कोरे का पुत्र और आसाप के सन्तानों
में से था। २ और मशेलेम्याह के पुत्र हुए,
अर्थात् उसका जेठा जकर्याह दूसरा यदीएल,
तीसरा जबद्याह, ३ चौथा यतीएल,
पांचवां एलाम, छठवां यहोहानान और
सातवां एल्यहोएनै। ४ फिर ओबेदेदोम
के भी पुत्र हुए, उसका जेठा शमायाह,
दूसरा यहोजाबाद, तीसरा योआह, चौथा
साकार, पांचवां नतनेल, ५ छठवां अम्मी-
एल, सातवां इस्साकार और आठवा
पुल्लतै, क्योंकि परमेश्वर ने उसे आशीष
दी थी। ६ और उसके पुत्र शमायाह
के भी पुत्र उत्पन्न हुए, जो शूरवीर होने
के कारण अपने पिता के घराने पर
प्रभुता करते थे। ७ शमायाह के पुत्र
ये थे, अर्थात् ओती, रपाएल, ओबेद,
एलजाबाद और उनके भाई एलीहू और
समक्याह बलवान पुरुष थे। ८ ये सब
ओबेदेदोम की सन्तान मे से थे, वे
और उनके पुत्र और भाई इस सेवकाई
के लिये बलवान और शक्तिमान थे;
ये ओबेदेदोमी बासठ थे। ९ और मशेले-
म्याह के पुत्र और भाई अठारह थे, जो
बलवान थे। १० फिर मरारी के वंश
मे से होसा के भी पुत्र थे, अर्थात् मुख्य
तो शिम्री (जिसको जेठा न होने पर
भी उसके पिता ने मुख्य ठहराया),
११ दूसरा हिल्किय्याह, तीसरा तबल्याह
और चौथा जकर्याह था, होसा के सब पुत्र
और भाई मिलकर तेरह थे।।

१२ द्वारपालो के दल इन मुख्य पुरुषो
के थे, ये अपने भाइयो के बराबर ही
यहोवा के भवन मे सेवा टहल करते
थे। १३ इन्हों ने क्या छोटे, क्या बडे,
अपने अपने पितरो के घरानो के अनुसार
एक एक फाटक के लिये चिट्ठी डाली।
१४ पूर्व की ओर की चिट्ठी शेलेम्याह के

नाम पर निकली। तब उन्हों ने उसके पुत्र जकर्याह के नाम की चिट्ठी डाली (वह बुद्धिमान मंत्री था) और चिट्ठी उत्तर की ओर के लिये निकली। १५ दक्खिन की ओर के लिये ओबोदेदोम के नाम पर चिट्ठी निकली, और उसके बेटो के नाम पर खजाने की कोठरी के लिये। १६ फिर शुप्पीम और होसा के नामो की चिट्ठी पश्चिम की ओर के लिये निकली, कि वे शल्लेकेत नाम फाटक के पास चढाई की सडक पर ग्राम्हने साम्हने चौकीदारी किया करे। १७ पूर्व ओर तो छ लेवीय थे, उत्तर की ओर प्रतिदिन चार, दक्खिन की ओर प्रतिदिन चार, और खजाने की कोठरी के पास दो दो ठहरे। १८ पश्चिम ओर के पर्बार नाम स्थान पर ऊची सडक के पास तो चार और पर्बार के पास दो रहे। १९ ये द्वारपालो के दल थे, जिन मे से कितने तो कोरह के थे और कितने मरारी के वश के थे।।

२० फिर लेवियो में से अहिय्याह परमेश्वर के भवन और पवित्र की हुई वस्तुओ, दोनो के भण्डारो का अधिकारी नियुक्त हुआ। २१ ये लादान की सन्तान के थे, अर्थात् गेर्शोनियो की सन्तान जो लादान के कुल के थे, अर्थात् लादान और गेर्शोनी के पितरो के घरानो के मुख्य पुरुष थे, अर्थात् यहोएली।।

२२ यहोएली के पुत्र ये थे, अर्थात् जेताम और उसका भाई योएल जो यहोवा के भवन के खजाने के अधिकारी थे। २३ अम्रामियो, यिसहारियो, हेब्रोनियों और उज्जीएलियो मे मे। २४ और शबूएल जो मूसा के पुत्र गेर्शोम के वश का था, वह खजानो का मुख्य अधिकारी था। २५ और उसके भाइयो का वृत्तान्त यह है एलीआजर के कुल मे उसका पुत्र रहब्याह, रहब्याह का पुत्र यशायाह, यशायाह का पुत्र योराम, योराम का पुत्र जिक्री, और जिक्री का पुत्र शलोमोत था। २६ यही शलोमोत अपने भाइयो समेत उन सब पवित्र की हुई वस्तुओ के भण्डारों का अधिकारी था, जो राजा दाऊद और पितरो के घरानो के मुख्य मुख्य पुरुषों और सहस्रपतियो और शतपतियो और मुख्य सेनापतियों ने पवित्र की थी। २७ जो लूट लडाइयो मे मिलती थी, उस मे से उन्हो ने यहोवा का भवन दृढ करने के लिये कुछ पवित्र किया। २८ वरन जितना शमूएल दर्शी, कीश के पुत्र शाऊल, नेर के पुत्र अब्नेर, और सरूयाह के पुत्र योआब ने पवित्र किया था, और जो कुछ जिस किसी ने पवित्र कर रखा था, वह सब शलोमोत और उसके भाइयो के अधिकार मे था।।

२९ यिसहारियो मे से कनन्याह और उसके पुत्र, इस्राएल के देश का काम अर्थात् सरदार और न्यायी का काम करने के लिये नियुक्त हुए। ३० और हेब्रोनियो मे से हशब्याह और उसके भाई जो सत्रह सौ बलवान पुरुष थे, वे यहोवा के सब काम और राजा की सेवा के विषय यरदन की पश्चिम ओर रहनेवाले इस्राएलियो के अधिकारी ठहरे। ३१ हेब्रोनियो मे से यरिय्याह मुख्य था, अर्थात् हेब्रोनियो की पीढी पीढी के पितरो के घरानो के अनुसार दाऊद के राज्य के चालीसवे वर्ष मे वे ढूढे गए, और उन मे से कई शूरवीर गिलाद के याजेर मे मिले। ३२ और उसके भाई जो वीर थे, पितरो के घरानो के दो हजार सात सौ मुख्य पुरुष थे, इनको दाऊद

राजा ने परमेश्वर के सब विषयों और राजा के विषय मे रूबेनियो, गादियो और मनश्शे के आधे गोत्र का अधिकारी ठहराया ।।

( देश का प्रबन्ध )

२७ इस्राएलियो की गिनती, अर्थात् पितरो के घरानों के मुख्य मुख्य पुरुषों और सहस्रपतियों और शतपतियों और उनके सरदारो की गिनती जो वर्ष भर के महीने महीने उपस्थित होने और छुट्टी पानेवाले दलो के सब विषयों मे राजा की सेवा टहल करते थे, एक एक दल मे चौबीस हजार थे।
२ पहिले महीने के लिये पहिले दल का अधिकारी जब्दीएल का पुत्र याशोबाम नियुक्त हुआ, और उसके दल मे चौबीस हजार थे। ३ वह पेरेस के वश का था और पहिले महीने मे सब सेनापतियो का अधिकारी था। ४ और दूसरे महीने के दल का अधिकारी दोदै नाम एक अहोही था, और उसके दल का प्रधान मिक्लोत था, और उसके दल मे चौबीस हजार थे। ५ तीसरे महीने के लिये तीसरा सेनापति यहोयादा याजक का पुत्र बनायाह था और उसके दल मे चौबीस हजार थे। ६ यह वही बनायाह है, जो तीसों शूरो मे वीर, और तीसो मे श्रेष्ठ भी था, और उसके दल मे उसका पुत्र अम्मीजाबाद था। ७ चौथे महीने के लिये चौथा सेनापति योआब का भाई असाहेल था, और उसके बाद उसका पुत्र जबद्याह था और उसके दल मे चौबीस हजार थे। ८ पांचवे महीने के लिये पाचवा सेनापति यिज्राही शम्हूत था और उसके दल मे चौबीस हजार थे। ९ छठवे महीने के लिये छठवां सेनापति तकोई इक्केश का पुत्र ईरा था और उसके दल मे चौबीस हजार थे।
१० सातवे महीने के लिये सातवा सेनापति एप्रैम के वश का हेलेस पलोनी था और उसके दल मे चौबीस हजार थे।
११ आठवे महीने के लिये आठवा सेनापति जेरह के वश मे से हूशाई सिब्बकै था और उसके दल मे चौबीस हजार थे।
१२ नौवे महीने के लिये नौवा सेनापति बिन्यामीनी अबीएजेर अनातोतवासी था और उसके दल मे चौबीस हजार थे।
१३ दसवे महीने के लिये दसवा सेनापति जेरही महरै नतोपावासी था और उसके दल मे चौबीस हजार थे। १४ ग्यारहवे महीने के लिये ग्यारहवा सेनापति एप्रैम के वश का बनायाह पिरातोनवासी था और उसके दल मे चौबीस हजार थे।
१५ बारहवे महीने के लिये बारहवा सेनापति ओत्नीएल के वश का हेल्दै नतोपावासी था और उसके दल मे चौबीस हजार थे ।।

१६ फिर इस्राएली गोत्रो के ये अधिकारी थे . अर्थात् रूबेनियो का प्रधान जिक्री का पुत्र एलीआज़र, शिमोनियो मे माका का पुत्र शपत्याह। १७ लेवी से कमूएल का पुत्र हशब्याह; हारून की सन्तान का सादोक। १८ यहूदा का एलीहू नाम दाऊद का एक भाई, इस्साकार मे मीकाएल का पुत्र ओम्री। १९ जबूलून से ओबद्याह का पुत्र यिशमायाह, नप्ताली से अज्रीएल का पुत्र यरीमोत। २० एप्रैम से अजज्याह का पुत्र होशे, मनश्शे से आधे गोत्र का, फदायाह का पुत्र योएल।
२१ गिलाद मे आधे गोत्र मनश्शे से जकर्याह का पुत्र इद्दो, बिन्यामीन से अब्नेर

का पुत्र यासीएल, २२ और दान से
यारोहाम का पुत्र अजरेल, ठहरा। ये ही
इस्राएल के गोत्रों के हाकिम थे। २३ परन्तु
दाऊद ने उनकी गिनती बीस वर्ष की
अवस्था के नीचे न की, क्योंकि यहोवा
ने इस्राएल की गिनती आकाश के तारों
के बराबर बढाने के लिये कहा था।
२४ सरूयाह का पुत्र योआब गिनती
लेने लगा, पर निपटा न सका क्योंकि
ईश्वर का क्रोध इस्राएल पर भडका,
और यह गिनती राजा दाऊद के इतिहास
मे नही लिखी गई॥

२५ फिर अदीएल का पुत्र अजमावेत
राज भण्डारों का अधिकारी था, और
देहात और नगरो और गावो और गढ़ो
के भण्डारो का अधिकारी उज्जिय्याह
का पुत्र यहोनातान था। २६ और जो
भूमि को जोतकर बोकर खेती करते थे.
उनका अधिकारी कलूब का पुत्र एज्री था।
२७ और दाख की बारियो का अधिकारी
रामाई शिमी और दाख की बारियो की
उपज जो दाखमधु के भण्डारो मे रखने
के लिये थी, उसका अधिकारी शापामी
जब्दी था। २८ और नीचे के देश के
जलपाई और गूलर के वृक्षो का अधिकारी
गदेरी बाल्हानान था और तेल के भण्डारो
का अधिकारी योआश था। २९ और
शारोन मे चरनेवाले गाय-बैलो का
अधिकारी शारोनी शित्रै था और तराइयो
के गाय-बैलो का अधिकारी अदलै का
पुत्र शापात था। ३० और ऊटों का
अधिकारी इश्माएली ओबील और
गदहियों का अधिकारी मेरोनोतवासी
येहदयाह। ३१ और भेड-बकरियों का
अधिकारी हग्री याजीज था। ये ही सब राजा
दाऊद के धन सम्पत्ति के अधिकारी थे॥

३२ और दाऊद का भतीजा* योनातान
एक समझदार मन्त्री और शास्त्री था,
और किसी हक्मोनी का पुत्र एहीएल
राजपुत्रो के संग रहा करता था। ३३ और
अहीतोपेल राजा का मंत्री था, और
एरेकी हूशै राजा का मित्र था। ३४ और
अहीतोपेल के बाद बनायाह का पुत्र
यहोयादा और एब्यातार मंत्री ठहराए
गए। और राजा का प्रधान सेनापति
योआब था॥

(दाऊद की अन्तिम सभा और
उसकी मृत्यु)

२८ और दाऊद ने इस्राएल के सब
हाकिमों को अर्थात् गोत्रों के
हाकिमों और राजा की सेवा टहल
करनेवाले दलों के हाकिमों को और
सहस्रपतियो और शतपतियो और राजा
और उसके पुत्रो के पशु आदि सब धन
सम्पत्ति के अधिकारियों, सरदारो और
वीरों और सब शूरवीरो को यरूशलेम
मे बुलवाया। २ तब दाऊद राजा खडा
होकर कहने लगा, हे मेरे भाइयो! और
हे मेरी प्रजा के लोगो! मेरी सुनो,
मेरी मनसा तो थी कि यहोवा की वाचा
के सन्दूक के लिये और हम लोगो के
परमेश्वर के चरणो की पीढी के लिये
विश्राम का एक भवन बनाऊ, और मैं
ने उसके बनाने की तैयारी की थी।
३ परन्तु परमेश्वर ने मुझ से कहा,
तू मेरे नाम का भवन बनाने न पाएगा,
क्योंकि तू युद्ध करनेवाला है और तू ने
लोहू बहाया है। ४ तौभी इस्राएल के
परमेश्वर यहोवा ने मेरे पिता के सारे घराने
मे से मुझी को चुन लिया, कि इस्राएल का

* वा चचा।

राजा सदा बना रहूं अर्थात् उस ने
यहूदा को प्रधान होने के लिये और यहूदा
के घराने में से मेरे पिता के घराने को
चुन लिया और मेरे पिता के पुत्रों में मे
वह मुझी को सारे इस्राएल का राजा
बनाने के लिये प्रसन्न हुआ। ५ और मेरे
सब पुत्रों में से (यहोवा ने तो मुझे बहुत
पुत्र दिए हैं) उस ने मेरे पुत्र सुलैमान को
चुन लिया है, कि वह इस्राएल के ऊपर
यहोवा के राज्य की गद्दी पर विराजे।
६ और उस ने मुझ से कहा, कि तेरा
पुत्र सुलैमान ही मेरे भवन और आगनों
को बनाएगा, क्योंकि मैं ने उसको चुन
लिया है कि मेरा पुत्र ठहरे, और मैं
उसका पिता ठहरूंगा। ७ और यदि वह
मेरी आज्ञाओं और नियमों के मानने
में आज कल की नाईं दृढ रहे, तो मैं
उसका राज्य सदा स्थिर रखूंगा। ८ इस-
लिये अब इस्राएल के देखते अर्थात् यहोवा
की मण्डली के देखते, और अपने परमेश्वर
के साम्हने, अपने परमेश्वर यहोवा की
सब आज्ञाओं को मानो और उन पर
ध्यान करते रहो, ताकि तुम इस अच्छे
देश के अधिकारी बने रहो, और इसे
अपने बाद अपने वंश का सदा का भाग
होने के लिये छोड़ जाओ।।

९ और हे मेरे पुत्र सुलैमान! तू
अपने पिता के परमेश्वर का ज्ञान रख,
और खरे मन और प्रसन्न जीव से उसकी
सेवा करता रह, क्योंकि यहोवा मन को
जांचता और विचार में जो कुछ उत्पन्न
होता है उसे समझता है। यदि तू उसकी
खोज में रहे, तो वह तुझ को मिलेगा;
परन्तु यदि तू उसको त्याग दे तो वह सदा
के लिये तुझ को छोड़ देगा। १० अब
चौकस रह, यहोवा ने तुझे एक ऐसा
भवन बनाने को चुन लिया है, जो पवित्र-
स्थान ठहरेगा, हियाव बान्धकर इस काम
में लग जा।।

११ तब दाऊद ने अपने पुत्र सुलैमान
को मन्दिर के ओसारे, कोठरियों, भण्डारों
अटारियों, भीतरी कोठरियों, और
प्रायश्चित के ढकने के स्थान का नमूना,
१२ और यहोवा के भवन के आंगनों
और चारों ओर की कोठरियों, और
परमेश्वर के भवन के भण्डारों और
पवित्र की हुई वस्तुओं के भण्डारों के,
जो जो नमूनें ईश्वर के आत्मा की प्रेरणा
से* उसको मिले थे, वे सब दे दिए।
१३ फिर याजकों और लेवियों के दलों,
और यहोवा के भवन की सेवा के सब
कामों, और यहोवा के भवन की सेवा के
सब सामान, १४ अर्थात् सब प्रकार की
सेवा के लिये सोने के पात्रों के निमित्त
सोना तौलकर, और सब प्रकार की सेवा
के लिये चान्दी के पात्रों के निमित्त चान्दी
तौलकर, १५ और सोने की दीवटों के लिये,
और उनके दीपकों के लिये प्रति एक एक
दीवट, और उसके दीपकों का सोना
तौलकर और चान्दी के दीवटों के लिये
एक एक दीवट, और उसके दीपक की
चान्दी, प्रति एक एक दीवट के काम के
अनुसार तौलकर, १६ और भेंट की
रोटी की मेजों के लिये एक एक मेज
का सोना तौलकर, और चान्दी की मेजों
के लिये चान्दी, १७ और चोखे सोने
के कांटों, कटोरों और प्यालों और सोने
की कटोरियों के लिये एक एक कटोरी
का सोना तौलकर, और चान्दी की
कटोरियों के लिये एक एक कटोरी की

* वा अपनी आत्मा में।

चान्दी तौलकर, १८ और धूप की वेदी
के लिये तपाया हुआ सोना तौलकर, और
रथ अर्थात् यहोवा की वाचा का सन्दूक
ढाकनेवाले और पंख फैलाए हुए करूबों
के नमूने के लिये सोना दे दिया। १९ मैं
ने यहोवा की शक्ति से जो मुझ को मिली,
यह सब कुछ बूझकर लिख दिया है ।।

२० फिर दाऊद ने अपने पुत्र सुलैमान
से कहा, हियाव बान्ध और दृढ होकर
इस काम मे लग जा। मत डर, और
तेरा मन कच्चा न हो, क्योंकि यहोवा
परमेश्वर जो मेरा परमेश्वर है, वह तेरे
संग है; और जब तक यहोवा के भवन
में जितना काम करना हो वह न हो
चुके, तब तक वह न तो तुझे धोखा देगा
और न तुझे त्यागेगा। २१ और देख
परमेश्वर के भवन के सब काम के लिये
याजकों और लेवियो के दल ठहराए
गए है, और सब प्रकार की सेवा के लिये
सब प्रकार के काम प्रसन्नता से करनेवाले
बुद्धिमान पुरुष भी तेरा साथ देंगे, और
हाकिम और सारी प्रजा के लोग भी जो
कुछ तू कहेगा वही करेंगे ।।

२९ फिर राजा दाऊद ने सारी
सभा से कहा, मेरा पुत्र सुलैमान
सुकुमार लडका है, और केवल उसी को
परमेश्वर ने चुना है, काम तो भारी है,
क्योंकि यह भवन मनुष्य के लिये नही,
यहोवा परमेश्वर के लिये बनेगा। २ मैं
ने तो अपनी शक्ति भर, अपने परमेश्वर
के भवन के निमित्त सोने की वस्तुओं
के लिये सोना, चान्दी की वस्तुओ के
लिये चान्दी, पीतल की वस्तुओ के लिये
पीतल, लोहे की वस्तुओं के लिये लोहा,
और लकड़ी की वस्तुओ के लिये लकड़ी,
और सुलैमानी पत्थर, और जडने के
योग्य मणि, और पच्ची के काम के लिये
रङ्ग रङ्ग के नग, और सब भांति के
मणि और बहुत सा संगमर्मर इकट्ठा
किया है। ३ फिर मेरा मन अपने परमेश्वर
के भवन मे लगा है, इस कारण जो कुछ
मैं ने पवित्र भवन के लिये इकट्ठा किया
है, उस सब से अधिक मैं अपना निज
धन भी जो सोना चान्दी के रूप में मेरे पास
है, अपने परमेश्वर के भवन के लिये
दे देता हू। ४ अर्थात् तीन हजार किक्कार
ओपीर का सोना, और सात हजार किक्कार
तपाई हुई चान्दी, जिस मे कोठरियो की
भीतें मढी जाए। ५ और सोने की
वस्तुओ के लिये सोना, और चान्दी की
वस्तुओ के लिये चान्दी, और कारीगरों
से बनानेवाले सब प्रकार के काम के
लिये मैं उसे देता हू। और कौन अपनी
इच्छा से यहोवा के लिये अपने को
अर्पण * कर देता है ?

६ तब पितरों के घरानो के प्रधानो
और इस्राएल के गोत्रो के हाकिमो और
सहस्रपतियो और शतपतियो और राजा
के काम के अधिकारियो ने अपनी अपनी
इच्छा से, ७ परमेश्वर के भवन के काम
के लिये पाच हजार किक्कार और दस
हजार दर्कनोन सोना, दस हजार किक्कार
चान्दी, अठारह हजार किक्कार पीतल,
और एक लाख किक्कार लोहा दे दिया।
८ और जिनके पास मणि थे, उन्हो ने
उन्हे यहोवा के भवन के खज़ाने के लिये
गेर्शोनी यहीएल के हाथ में दे दिया।
९ तब प्रजा के लोग आनन्दित हुए,
क्योंकि हाकिमो ने प्रसन्न होकर खरे मन

* मूल में—अपना हाथ भरता है।

और अपनी अपनी इच्छा से यहोवा के लिये
भेंट दी थी, और दाऊद राजा बहुत ही
आनन्दित हुआ ।।
१० तब दाऊद ने सारी सभा के
सम्मुख यहोवा का धन्यवाद किया, और
दाऊद ने कहा, हे यहोवा ! हे हमारे
मूल पुरुष इस्राएल के परमेश्वर !
अनादिकाल से अनन्तकाल तक तू धन्य है ।
११ हे यहोवा ! महिमा, पराक्रम, शोभा,
सामर्थ्य और विभव, तेरा ही है; क्योंकि
आकाश और पृथ्वी में जो कुछ है, वह
तेरा ही है, हे यहोवा ! राज्य तेरा है,
और तू सभों के ऊपर मुख्य और महान
ठहरा है । १२ धन और महिमा तेरी
ओर से मिलती है, और तू सभों के ऊपर
प्रभुता करता है । सामर्थ्य और पराक्रम
तेरे ही हाथ में है, और सब लोगों को
बढ़ाना और बल देना तेरे हाथ में है ।
१३ इसलिये अब हे हमारे परमेश्वर !
हम तेरा धन्यवाद और तेरे महिमायुक्त
नाम की स्तुति करते हैं ।।
१४ मैं क्या हूं ? और मेरी प्रजा
क्या है ? कि हम को इस रीति से अपनी
इच्छा से तुझे भेंट देने की शक्ति मिले ?
तुझी से तो सब कुछ मिलता है, और
हम ने तेरे हाथ से पाकर तुझे दिया
है । १५ तेरी दृष्टि में हम तो अपने सब
पुरखाओं की नाईं पराए और परदेशी
हैं, पृथ्वी पर हमारे दिन छाया की नाईं
बीते जाते हैं, और हमारा कुछ ठिकाना
नहीं । १६ हे हमारे परमेश्वर यहोवा !
वह जो बड़ा संचय हम ने तेरे पवित्र नाम
का एक भवन बनाने के लिये किया
है, वह तेरे ही हाथ से हमें मिला
था, और सब तेरा ही है । १७ और
हे मेरे परमेश्वर ! मैं जानता हूं कि तू
मन को जांचता है और सिधाई से
प्रसन्न रहता है, मैं ने तो यह सब कुछ
मन की सिधाई और अपनी इच्छा से
दिया है, और अब मैं ने आनन्द से
देखा है, कि तेरी प्रजा के लोग जो यहां
उपस्थित हैं, वह अपनी इच्छा से तेरे
लिये भेंट देते हैं । १८ हे यहोवा ! हे
हमारे पुरखा इब्राहीम, इसहाक और
इस्राएल के परमेश्वर ! अपनी प्रजा के
मन के विचारों में यह बात बनाए रख
और उनके मन अपनी ओर लगाए
रख । १९ और मेरे पुत्र सुलैमान का
मन ऐसा खरा कर दे कि वह तेरी आज्ञाओं,
चितौनियों और विधियों को मानता रहे
और यह सब कुछ करे, और उस भवन
को बनाए, जिसकी तैयारी मैं ने की है ।।
२० तब दाऊद ने सारी सभा से
कहा, तुम अपने परमेश्वर यहोवा का
धन्यवाद करो । तब सभा के सब लोगों
ने अपने पितरों के परमेश्वर यहोवा का
धन्यवाद किया, और अपना अपना सिर
झुकाकर यहोवा को और राजा को
दण्डवत किया । २१ और दूसरे दिन
उन्हों ने यहोवा के लिये बलिदान किए,
अर्थात् अर्घों समेत एक हजार बैल, एक
हजार मेढ़े और एक हजार भेड़ के बच्चे
होमबलि करके चढ़ाए, और सब इस्राएल
के लिये बहुत से मेलबलि चढ़ाए ।
उसी दिन यहोवा के साम्हने उन्हों ने बड़े
आनन्द से खाया और पिया ।।
२२ फिर उन्हों ने दाऊद के पुत्र सुलैमान
को दूसरी बार राजा ठहराकर यहोवा
की ओर से प्रधान होने के लिये उसका
और याजक होने के लिये सादोक का
अभिषेक किया । २३ तब सुलैमान अपने
पिता दाऊद के स्थान पर राजा होकर

यहोवा के सिंहासन पर विराजने लगा
और भाग्यवान हुआ, और इस्राएल उसके
अधीन हुआ। २४ और सब हाकिमो
और शूरवीरो और राजा दाऊद के सब
पुत्रो ने सुलैमान राजा की अधीनता
अंगीकार की। २५ और यहोवा ने
सुलैमान को सब इस्राएल के देखते बहुत
बढाया, और उसे ऐसा राजकीय ऐश्वर्य
दिया, जैसा उस से पहिले इस्राएल के
किसी राजा का न हुआ था।।

२६ इस प्रकार यिशै के पुत्र दाऊद
ने सारे इस्राएल के ऊपर राज्य किया।
२७ और उसके इस्राएल पर राज्य करने
का समय चालीस वर्ष का था, उस ने
सात वर्ष तो हेब्रोन मे और तैंतीस वर्ष
यरूशलेम में राज्य किया। २८ और वह
पूरे बुढापे की अवस्था मे दीर्घायु होकर
और धन और विभव, मनमाना भोगकर *
मर गया; और उसका पुत्र सुलैमान
उसके स्थान पर राजा हुआ। २९ आदि
से अन्त तक राजा दाऊद के सब कामों
का वृत्तान्त, ३० और उसके सब राज्य
और पराक्रम का, और उस पर और
इस्राएल पर, वरन देश देश के सब राज्यों
पर जो कुछ बीता, इसका भी वृत्तान्त
शमूएल दर्शी और नातान नबी और गाद
दर्शी की पुस्तको मे † लिखा हुआ
है।।

* मूल में—दिनों धन, और विभव से तृप्त।
† मूल में—के वचनों में।

# इतिहास नामक पुस्तक—दूसरा भाग

(सुलैमान के राज्य का आरम्भ)

१ दाऊद का पुत्र सुलैमान राज्य मे
स्थिर हो गया, और उसका परमेश्वर
यहोवा उसके सग रहा और उसको
बहुत ही बढाया।।

२ और सुलैमान ने सारे इस्राएल
से, अर्थात् सहस्रपतियो, शतपतियो,
न्यायियो और इस्राएल के सब रईसो
से जो पितरो के घरानो के मुख्य मुख्य
पुरुष थे, बातें की। ३ और सुलैमान
पूरी मण्डली समेत गिबोन के ऊचे स्थान
पर गया, क्योंकि परमेश्वर का मिलापवाला
तम्बू, जिसे यहोवा के दास मूसा ने जंगल
मे बनाया था, वह वही पर था। ४ परन्तु
परमेश्वर के सन्दूक को दाऊद किर्यत्यारीम
से उस स्थान पर ले आया था जिसे
उस ने उसके लिये तैयार किया था,
उस ने तो उसके लिये यरूशलेम मे एक
तम्बू खड़ा कराया था। ५ और पीतल
की जो वेदी ऊरी के पुत्र बसलेल ने, जो
हूर का पोता था, बनाई थी, वह गिबोन
मे * यहोवा के निवास के साम्हने थी।
इसलिये सुलैमान मण्डली समेत उसके
पास गया। ६ और सुलैमान ने वही उस
पीतल की वेदी के पास जाकर, जो

* मूल में—वहां।

यहोवा के साम्हने मिलापवाले तम्बू के
पास थी, उस पर एक हजार होमबलि
चढ़ाए ।।
७ उसी दिन रात को परमेश्वर ने
सुलैमान को दर्शन देकर उस से कहा,
जो कुछ तू चाहे कि मैं तुझे दूं, वह मांग।
८ सुलैमान ने परमेश्वर से कहा, तू
मेरे पिता दाऊद पर बडी करुणा करता
रहा और मुझ को उसके स्थान पर
राजा बनाया है। ९ अब हे यहोवा
परमेश्वर ! जो वचन तू ने मेरे पिता
दाऊद को दिया था, वह पूरा हो, तू ने
तो मुझे ऐसी प्रजा का राजा बनाया
है जो भूमि की धूलि के किनको के समान
बहुत है। १० अब मुझे ऐसी बुद्धि और
ज्ञान दे, कि मैं इस प्रजा के साम्हने अन्दर-
बाहर आना-जाना कर सकूं, क्योंकि कौन
ऐसा है कि तेरी इतनी बडी प्रजा का
न्याय कर सके ? ११ परमेश्वर ने
सुलैमान से कहा, तेरी जो ऐसी ही मनसा
हुई, अर्थात् तू ने न तो धन सम्पत्ति मांगी
है, न ऐश्वर्य और न अपने बैरियों का
प्राण और न अपनी दीर्घायु मांगी, केवल
बुद्धि और ज्ञान का वर मांगा है, जिस
से तू मेरी प्रजा का जिसके ऊपर मैं ने
तुझे राजा नियुक्त किया है, न्याय कर
सके, १२ इस कारण बुद्धि और ज्ञान
तुझे दिया जाता है। और मैं तुझे इतना
धन सम्पत्ति और ऐश्वर्य दूंगा, जितना
न तो तुझ से पहिले किसी राजा को,
मिला और न तेरे बाद किसी राजा
को मिलेगा। १३ तब सुलैमान गिबोन
के ऊंचे स्थान से, अर्थात् मिलापवाले
तम्बू के साम्हने से यरूशलेम को आया
और वहां इस्राएल पर राज्य करने
लगा ।।

१४ फिर सुलैमान ने रथ और
सवार इकट्ठे कर लिये, और उसके
चौदह सौ रथ और बारह हजार सवार
थे, और उनको उस ने रथों के नगरों
में, और यरूशलेम में राजा के पास
ठहरा रखा। १५ और राजा ने ऐसा
किया, कि यरूशलेम में सोने-चान्दी का
मूल्य बहुतायत के कारण पत्थरों का
सा, और देवदारों का मूल्य नीचे के
देश के गूलरों का सा बना दिया। १६ और
जो घोडे सुलैमान रखता था, वे मिस्र
से आते थे, और राजा के व्यापारी उन्हें
झुण्ड के झुण्ड ठहराए हुए दाम पर
लिया करते थे। १७ एक रथ तो छः
सौ शेकेल चान्दी पर, और एक घोडा
डेढ़ सौ शेकेल पर मिस्र से आता था,
और इसी दाम पर वे हित्तियों के सब
राजाओं और अराम के राजाओं के लिये
उन्हीं के द्वारा लाया करते थे ।।

(मन्दिर का बनाना)

२ और सुलैमान ने यहोवा के नाम
का एक भवन और अपना राजभवन
बनाने का विचार किया। २ इसलिये
सुलैमान ने सत्तर हजार बोझिये और
अस्सी हजार पहाड से पत्थर काटनेवाले
और वृक्ष काटनेवाले, और इन पर तीन
हजार छः सौ मुखिये गिनती करके
ठहराए। ३ तब सुलैमान ने सोर के
राजा हूराम के पास कहला भेजा, कि
जैसा तू ने मेरे पिता दाऊद से बर्त्ताव
किया, अर्थात् उसके रहने का भवन बनाने
को देवदार भेजे थे, वैसा ही अब मुझ
से भी बर्त्ताव कर। ४ देख, मैं अपने
परमेश्वर यहोवा के नाम का एक भवन
बनाने पर हूं, कि उसे उसके लिये पवित्र

करूं और उसके सम्मुख सुगन्धित धूप
जलाऊं, और नित्य भेंट की रोटी उस
में रखी जाए, और प्रतिदिन सबेरे और
सांझ को, और विश्राम और नये चांद
के दिनों में और हमारे परमेश्वर यहोवा
के सब नियत पर्ब्बों में होमबलि चढ़ाया
जाए। इस्राएल के लिये ऐसी ही सदा
की विधि है। ५ और जो भवन मैं
बनाने पर हूं, वह महान होगा, क्योंकि
हमारा परमेश्वर सब देवताओं में महान
है। ६ परन्तु किस की इतनी शक्ति है,
कि उसके लिये भवन बनाए, वह तो स्वर्ग
में वरन सब से ऊंचे स्वर्ग में भी नहीं
समाता? मैं क्या हूं कि उसके साम्हने
धूप जलाने को छोड़ और किसी मनसा
में उसका भवन बनाऊं? ७ सो अब
तू मेरे पास एक ऐसा मनुष्य भेज दे,
जो सोने, चान्दी, पीतल, लोहे और बैंजनी,
लाल और नीले कपड़े की कारीगरी में
निपुण हो और नक्काशी भी जानता
हो, कि वह मेरे पिता दाऊद के ठहराए
हुए निपुण मनुष्यों के साथ होकर जो
मेरे पास यहूदा और यरूशलेम में रहते
हैं, काम करे। ८ फिर लबानोन में मेरे
पास देवदार, सनोवर और चंदन की
लकड़ी भेजना, क्योंकि मैं जानता हूं कि
तेरे दास लबानोन में वृक्ष काटना जानते
हैं, और तेरे दासों के संग मेरे दास भी
रहकर, ९ मेरे लिये बहुत सी लकड़ी
तैयार करेंगे, क्योंकि जो भवन मैं बनाना
चाहता हूं, वह बड़ा और अचम्भे के योग्य
होगा। १० और तेरे दास जो लकड़ी
काटेंगे, उनको मैं बीस हजार कोर कूटा
हुआ गेहूं, बीस हजार कोर जव, बीस
हजार बत दाखमधु और बीस हजार बत
तेल दूंगा॥

११ तब सोर के राजा हूराम ने
चिट्ठी लिखकर सुलैमान के पास भेजी,
कि यहोवा अपनी प्रजा से प्रेम रखता है,
इस से उस ने तुझे उनका राजा कर
दिया। १२ फिर हूराम ने यह भी लिखा*
कि धन्य है इस्राएल का परमेश्वर यहोवा,
जो आकाश और पृथ्वी का सृजनहार
है, और उस ने दाऊद राजा को एक
बुद्धिमान, चतुर और समझदार पुत्र दिया
है, ताकि वह यहोवा का एक भवन और
अपना राजभवन भी बनाए। १३ इसलिये
अब मैं एक बुद्धिमान और समझदार
पुरुष को, अर्थात् हूराम-अबी को भेजता
हूं, १४ जो एक दानी स्त्री का बेटा
है, और उसका पिता सोर का था।
और वह सोने, चान्दी, पीतल लोहे,
पत्थर, लकड़ी, बैंजनी और नीले और
लाल और सूक्ष्म सन के कपड़े का काम,
और सब प्रकार की नक्काशी को जानता
और सब भांति की कारीगरी बना सकता
है सो तेरे चतुर मनुष्यों के संग, और
मेरे प्रभु तेरे पिता दाऊद के चतुर मनुष्यों
के संग, उसको भी काम मिले। १५ और
मेरे प्रभु ने जो गेहूं, जव, तेल और दाखमधु
भेजने की चर्चा की है, उसे अपने दासों
के पास भिजवा दे। १६ और हम लोग
जितनी लकड़ी का तुझे प्रयोजन हो उतनी
लबानोन पर से काटेंगे, और बेड़े बनवाकर
समुद्र के मार्ग से जापा को पहुंचाएंगे,
और तू उसे यरूशलेम को ले जाना॥
१७ तब सुलैमान ने इस्राएली देश
के सब परदेशियों की गिनती ली, यह उस
गिनती के बाद हुई जो उसके पिता दाऊद
ने ली थी, और वे डेढ़ लाख तीन हजार

* मूल में—कहा।

छः सौ पुरुष निकले। १८ उन में से
उस ने सत्तर हजार बोझिये, अस्सी हजार
पहाड पर पत्थर काटनेवाले और वृक्ष
काटनेवाले और तीन हजार छः सौ उन
लोगों से काम करानेवाले मुखिये नियुक्त
किए ।।

३ तब सुलैमान ने यरूशलेम मे
मोरिय्याह नाम पहाड पर उसी
स्थान मे यहोवा का भवन बनाना आरम्भ
किया, जिसे उसके पिता दाऊद ने दर्शन
पाकर यबूसी ओर्नान के खलिहान मे
तैयार किया था। २ उस ने अपने राज्य
के चौथे वर्ष के दूसरे महीने के, दूसरे
दिन को बनाना आरम्भ किया।
३ परमेश्वर का जो भवन सुलैमान ने
बनाया, उसका यह ढब है, अर्थात् उसकी
लम्बाई तो प्राचीन काल की नाप के
अनुसार साठ हाथ, और उसकी चौडाई
बीस हाथ की थी। ४ और भवन के
साम्हने के ओसारे की लम्बाई तो भवन
की चौडाई के बराबर बीस हाथ की,
और उसकी ऊंचाई एक सौ बीस हाथ
की थी। सुलैमान ने उसको भीतर चोखे
सोने से मढवाया। ५ और भवन के
बडे भाग की छत उस ने सनोवर की
लकड़ी से पटवाई, और उसको अच्छे
सोने से मढवाया, और उस पर खजूर
के वृक्ष की और साकलों की नक्काशी
कराई। ६ फिर शोभा देने के लिये उस
ने भवन मे मणि जडवाए। और यह
सोना पर्वैम का था। ७ और उस ने
भवन को, अर्थात् उसकी कडियो, डेवढियों,
भीतों और किवाडो को सोने मे
मढवाया, और भीतों पर करूब
खुदवाए ।।

८ फिर उस ने भवन के परमपवित्र
स्थान को बनाया, उसकी लम्बाई तो
भवन की चौडाई के बराबर बीस हाथ
की थी, और उसकी चौडाई बीस हाथ
की थी, और उस ने उसे छः सौ किक्कार
चोखे सोने से मढवाया। ९ और सोने
की कीलो का तौल पचास शेकेल था।
और उस ने अटारियों को भी सोने से
मढवाया ।।

१० फिर भवन के परमपवित्र स्थान
मे उसने नक्काशी के काम के दो करूब
बनवाए और वे सोने से मढवाए गए।
११ करूबों के पख तो सब मिलकर बीस
हाथ लम्बे थे, अर्थात् एक करूब का एक
पख पाच हाथ का और भवन की भीत
तक पहुचा हुआ था, और उसका दूसरा
पख पांच हाथ का था और दूसरे करूब
के पख से मिला हुआ था। १२ और दूसरे
करूब का भी एक पख पाच हाथ का और
भवन की दूसरी भीत तक पहुचा था,
और दूसरा पख पाच हाथ का और
पहिले करूब के पख से सटा हुआ था।
१३ इन करूबो के पख बीस हाथ फैले
हुए थे, और वे अपने अपने पांवो के
बल खडे थे, और अपना अपना मुख
भीतर की ओर किए हुए थे। १४ फिर
उस ने बीचवाले पर्दे को नीले, बैंजनी और
लाल रग के सन के कपड़े का बनवाया,
और उस पर करूब कढवाए ।।

१५ और भवन के साम्हने उस ने
पैंतीस पैंतीस हाथ ऊचे दो खम्भे बनवाए,
और जो कगनी एक एक के ऊपर थी वह
पाच पाच हाथ की थी। १६ फिर उस
ने भीतरी कोठरी मे साकलें बनवाकर
खम्भो के ऊपर लगाई, और एक सौ
अनार भी बनाकर साकलों पर लटकाए।

१७ उस ने इन खम्भो को मन्दिर के
साम्हने, एक तो उसकी दाहिनी ओर
और दूसरा बाई ओर खड़ा कराया, और
दाहिने खम्भे का नाम याकीन और बाये
खम्भे का नाम बोअज़ रखा ॥

४ फिर उस ने पीतल की एक वेदी
बनाई, उसकी लम्बाई और चौडाई
बीस बीस हाथ की और ऊंचाई दस
हाथ की थी। २ फिर उस ने एक ढाला
हुआ हौद बनवाया, जो छोर से छोर
तक दस हाथ तक चौडा था, उसका
आकार गोल था, और उसकी ऊंचाई पाच
हाथ की थी, और उसके चारो ओर
का घेर तीस हाथ के नाप का था। ३ और
उसके तले, उसके चारो ओर, एक एक
हाथ मे दस दस बैलों की प्रतिमाए बनी
थी, जो हौद को घेरे थी; जब वह ढाला
गया, तब ये बैल भी दो पाति करके
ढाले गए। ४ और वह बारह बने हुए
बैलो पर धरा गया, जिन मे से तीन
उत्तर, तीन पश्चिम, तीन दक्खिन और
तीन पूर्व की ओर मुह किए हुए थे,
और इनके ऊपर हौद धरा था, और उन
सभो के पिछले अग भीतरी भाग मे
पडते थे। ५ और हौद की मोटाई चौवा
भर की थी, और उसका मोहडा कटोरे
के मोहड़े की नाई, सोसन के फूलो के
काम से बना था, और उस मे तीन हजार
बत भरकर समाता था। ६ फिर उस
ने धोने के लिये दस हौदी बनवाकर,
पाच दाहिनी ओर पाच बाई ओर रख
दी। उन मे होमबलि की वस्तुए धोई
जाती थी, परन्तु याजको के धोने के लिये
बडा हौद था ॥

७ फिर उस ने सोने की दस दीवट
विधि के अनुसार बनवाई, और पांच
दाहिनी ओर और पाच बाई ओर मन्दिर
मे रखवा दी। ८ फिर उस ने दस मेज़
बनवाकर पांच दाहिनी ओर और पांच
बाई ओर मन्दिर मे रखवा दी। और
उस ने सोने के एक सौ कटोरे बनवाए।
९ फिर उस ने याजको के आंगन और
बडे आंगन को बनवाया, और इस आंगन
मे फाटक* बनवाकर उनके किवाड़ों
पर पीतल मढवाया। १० और उस ने
हौद को भवन की दाहिनी ओर अर्थात्
पूर्व और दक्खिन के कोने की ओर रखवा
दिया ॥

११ और हूराम ने हण्डो, फावडियो,
और कटोरों को बनाया। और हूराम
ने राजा सुलैमान के लिये परमेश्वर के
भवन मे जो काम करना था उसे निपटा
दिया १२ अर्थात् दो खम्भे और गोलों
समेत वे कगनिया जो खम्भो के सिरो पर
थी, और खम्भो के सिरो पर के गोलों को
ढापने के लिए जालियों की दो दो पाति;
१३ और दोनो जालियो के लिये चार
सौ अनार और जो गोले खम्भो के सिरो
पर थे, उनको ढापनेवाली एक एक जाली
के लिये अनारो की दो दो पाति बनाई।
१४ फिर उस ने कुर्सियां और कुर्सियो
पर की हौदिया १५ और उनके नीचे
के बारह बैल बनाए। १६ फिर
हूराम-अबी ने हण्डो, फावडियो, काटो
और इनके सब सामान को यहोवा
के भवन के लिये राजा सुलैमान
की आज्ञा से झलकाए हुए पीतल के
बनवाए। १७ राजा ने उसको यरदन

* मूल में—किवाड़।

की तराई में अर्थात् सुक्कोत और सरेदा
के बीच की चिकनी मिट्टीवाली भूमि में
ढलवाया। १८ सुलैमान ने ये सब पात्र
बहुत बनवाए, यहां तक कि पीतल के
तौल का हिसाब न था।।

१९ और सुलैमान ने परमेश्वर के
भवन के सब पात्र, सोने की वेदी,
और वे मेज जिन पर भेंट की रोटी रखी
जाती थी, २० और दीपकों समेत चोखे
सोने की दीवटें, जो विधि के अनुसार
भीतरी कोठरी के साम्हने जला करती थी।
२१ और सोने वरन निरे सोने के फूल,
दीपक और चिमटे; २२ और चोखे सोने
की कैंचियां, कटोरे, धूपदान और करछे
बनवाए। फिर भवन के द्वार और परम
पवित्र स्थान के भीतरी किवाड़ और भवन
अर्थात् मन्दिर के किवाड़ सोने के बने।।

५ इस प्रकार सुलैमान ने यहोवा के
भवन के लिये जो जो काम बनवाया
वह सब निपट गया। तब सुलैमान ने
अपने पिता दाऊद के पवित्र किए हुए
सोने, चान्दी और सब पात्रों को भीतर
पहुंचाकर परमेश्वर के भवन के भण्डारों
में रखवा दिया।।

(मन्दिर की प्रतिष्ठा)

२ तब सुलैमान ने इस्राएल के पुरनियों
को और गोत्रों के सब मुख्य पुरुष, जो
इस्राएलियों के पितरों के घरानों के प्रधान
थे, उनको भी यरूशलेम में इस मनसा
से इकट्ठा किया, कि वे यहोवा की वाचा
का सन्दूक दाऊदपुर से अर्थात् सिय्योन
से ऊपर लिवा ले आएं। ३ सब इस्राएली
पुरुष सातवें महीने के पर्व के समय राजा
के पास इकट्ठे हुए। ४ जब इस्राएल के
सब पुरनिये आए, तब लेवियों ने सन्दूक
को उठा लिया। ५ और लेवीय याजक
सन्दूक और मिलाप का तम्बू और
जितने पवित्र पात्र उस तम्बू में थे उन
सभों को ऊपर ले गए। ६ और राजा
सुलैमान और सब इस्राएली मण्डली के
लोग जो उसके पास इकट्ठे हुए थे, उन्हों
ने सन्दूक के साम्हने इतनी भेड़ और
बैल बलि किए, जिनकी गिनती और
हिसाब बहुतायत के कारण न हो सकती
थी। ७ तब याजकों ने यहोवा की वाचा
का सन्दूक उसके स्थान में, अर्थात् भवन
की भीतरी कोठरी में जो परमपवित्र
स्थान है, पहुंचाकर, करूबों के पंखों के
तले रख दिया। ८ सन्दूक के स्थान के
ऊपर करूब तो पंख फैलाए हुए थे,
जिससे वे ऊपर से सन्दूक और उसके डण्डों
को ढांपे थे। ९ डण्डे तो इतने लम्बे
थे, कि उनके सिरे सन्दूक से निकले हुए
भीतरी कोठरी के साम्हने देख पड़ते थे,
परन्तु बाहर से वे दिखाई न पड़ते थे। वे
आज के दिन तक वहीं हैं। १० सन्दूक
में पत्थर की उन दो पटियाओं को छोड़
कुछ न था, जिन्हें मूसा ने होरेब में उसके
भीतर उस समय रखा, जब यहोवा ने
इस्राएलियों के मिस्र से निकलने के बाद
उनके साथ वाचा बान्धी थी। ११ जब
याजक पवित्रस्थान से निकले (जितने
याजक उपस्थित थे, उन सभों ने तो
अपने अपने को पवित्र किया था, और
अलग अलग दलों में होकर सेवा न
करते थे; १२ और जितने लेवीय गवैये
थे, वे सब के सब अर्थात् पुत्रों और
भाइयों समेत आसाप, हेमान और यदूतून
सन के वस्त्र पहिने झांझ, सारंगियां और
वीणाएं लिये हुए, वेदी के पूर्व अलग में
खड़े थे, और उनके साथ एक सौ बीस

याजक तुरहिया बजा रहे थे।) १३ तो
जब तुरहिया बजानेवाले और गानेवाले
एक स्वर से यहोवा की स्तुति और
धन्यवाद करने लगे, और तुरहिया, झाझ
आदि बाजे बजाते हुए यहोवा की यह
स्तुति ऊचे शब्द से करने लगे, कि वह
भला है और उसकी करुणा सदा की
है, तब यहोवा के भवन मे बादल छा
गया, १४ और बादल के कारण याजक
लोग सेवा-टहल करने को खडे न रह
सके, क्योंकि यहोवा का तेज परमेश्वर
के भवन मे भर गया था।।

६ तब सुलैमान कहने लगा, यहोवा
ने कहा था, कि मै घोर अधकार
मे वास किए रहूगा। २ परन्तु मै ने
तेरे लिये एक वासस्थान वरन ऐसा दृढ
स्थान बनाया है, जिस मे तू युग युग
रहे। ३ और राजा ने इस्राएल की पूरी
सभा की ओर मुंह फेरकर उसको आशीर्वाद
दिया, और इस्राएल की पूरी सभा खडी
रही। ४ और उस ने कहा, धन्य है
इस्राएल का परमेश्वर यहोवा, जिस ने
अपने मुह से मेरे पिता दाऊद को यह
वचन दिया था, और अपने हाथो से इसे
पूरा किया है, ५ कि जिस दिन से मै
अपनी प्रजा को मिस्र देश से निकाल
लाया, तब से मै ने न तो इस्राएल के
किसी गोत्र का कोई नगर चुना जिस मे
मेरे नाम के निवास के लिये भवन बनाया
जाए, और न कोई मनुष्य चुना कि वह
मेरी प्रजा इस्राएल पर प्रधान हो।
६ परन्तु मै ने यरूशलेम को इसलिये
चुना है, कि मेरा नाम वहा हो, और
दाऊद को चुन लिया है कि वह मेरी प्रजा
इस्राएल पर प्रधान हो। ७ मेरे पिता
दाऊद की यह मनसा थी कि इस्राएल के
परमेश्वर यहोवा के नाम का एक भवन
बनवाए। ८ परन्तु यहोवा ने मेरे पिता
दाऊद मे कहा, तेरी जो मनसा है कि
यहोवा के नाम का एक भवन बनाए,
ऐसी मनसा करके तू ने भला तो किया;
९ तौभी तू उस भवन को बनाने न
पाएगा : तेरा जो निज पुत्र होगा, वही
मेरे नाम का भवन बनाएगा। १० यह
वचन जो यहोवा ने कहा था, उसे उस
ने पूरा भी किया है, और मै अपने पिता
दाऊद के स्थान पर उठकर यहोवा के
वचन के अनुसार इस्राएल की गद्दी पर
विराजमान हू, और इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा के नाम के इस भवन को बनाया
है। ११ और इस मे मै ने उस सन्दूक
को रख दिया है, जिस मे यहोवा की
वह वाचा है, जो उस ने इस्राएलियो
से बान्धी थी।।

१२ तब वह इस्राएल की सारी सभा
के देखते यहोवा की वेदी के साम्हने खडा
हुआ और अपने हाथ फैलाए। १३ सुलै-
मान ने पाच हाथ लम्बी, पाच हाथ
चौडी और तीन हाथ ऊची पीतल की
एक चौकी बनाकर आगन के बीच रखवाई
थी, उसी पर खडे होकर उस ने सारे
इस्राएल की सभा के सामने घुटने टेककर
स्वर्ग की ओर हाथ फैलाए हुए कहा,
१४ हे यहोवा, हे इस्राएल के परमेश्वर,
तेरे समान न तो स्वर्ग मे और न पृथ्वी
पर कोई ईश्वर है. तेरे जो दास अपने
सारे मन से अपने को तेरे सम्मुख जानकर*
चलते है, उनके लिये तू अपनी वाचा
पूरी करता और करुणा करता रहता

* मूल में—तेरे साम्हने।

है। १५ तू ने जो वचन मेरे पिता दाऊद
को दिया था, उसका तू ने पालन किया
है; जैसा तू ने अपने मुह से कहा था,
वैसा ही अपने हाथ से उसको हमारी
आंखों के साम्हने * पूरा भी किया है।
१६ इसलिये अब हे इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा इस वचन को भी पूरा कर, जो
तू ने अपने दास मेरे पिता दाऊद को दिया
था, कि तेरे कुल में मेरे साम्हने इस्राएल
की गद्दी पर विराजनेवाले सदा बने रहेंगे,
यह हो कि जैसे तू अपने को मेरे सम्मुख
जानकर चलता रहा, वैसे ही तेरे वश
के लोग अपनी चाल चलन मे ऐसी
चौकसी करे, कि मेरी व्यवस्था पर चलें।
१७ अब हे इस्राएल के परमेश्वर यहोवा
जो वचन तू ने अपने दास दाऊद को
दिया था, वह सच्चा किया जाए।।

१८ परन्तु क्या परमेश्वर सचमुच
मनुष्यों के सग पृथ्वी पर वास करेगा?
स्वर्ग में वरन सब से ऊंचे स्वर्ग मे भी
तू नही समाता, फिर मेरे बनाए हुए इस
भवन में तू क्योंकर समाएगा? १९ तौभी
हे मेरे परमेश्वर यहोवा, अपने दास की
प्रार्थना और गिडगिड़ाहट की ओर ध्यान
दे और मेरी पुकार और यह प्रार्थना सुन,
जो मै तेरे साम्हने कर रहा हूं। २० वह
यह है कि तेरी आंखे इस भवन की ओर,
अर्थात् इसी स्थान की ओर जिसके विषय
में तू ने कहा है कि मैं उस मे अपना नाम
रखूगा, रात दिन खुली रहें, और जो
प्रार्थना तेरा दास इस स्थान की ओर
करे, उसे तू सुन ले। २१ और अपने दास,
और अपनी प्रजा इस्राएल की प्रार्थना
जिसको वे इस स्थान की ओर मुह किए
हुए गिड़गिडाकर करे, उसे सुन लेना,
स्वर्ग मे से जो तेरा निवासस्थान है,
सुन लेना; और सुनकर क्षमा करना।।

२२ जब कोई किसी दूसरे का अपराध
करे और उसको शपथ खिलाई जाए,
और वह आकर इस भवन मे तेरी वेदी
के साम्हने शपथ खाए, २३ तब तू स्वर्ग
मे से सुनना और मानना, और अपने
दासो का न्याय करके दुष्ट को बदला
देना, और उसकी चाल उसी के सिर
लौटा देना, और निर्दोष को निर्दोष ठहरा-
कर, उसके धर्म के अनुसार उसको फल
देना।।

२४ फिर यदि तेरी प्रजा इस्राएल तेरे
विरुद्ध पाप करने के कारण अपने शत्रुओं
से हार जाए, और तेरी ओर फिरकर
तेरा नाम माने, और इस भवन मे तुझ से
प्रार्थना और गिड़गिडाहट करे, तो तू
स्वर्ग मे से सुनना, २५ और अपनी
प्रजा इस्राएल का पाप क्षमा करना, और
उन्हे इस देश मे लौटा ले आना जिसे तू
ने उनको और उनके पुरखाओ को दिया
है।।

२६ जब वे तेरे विरुद्ध पाप करें, और
इस कारण आकाश इतना बन्द हो जाए
कि वर्षा न हो, ऐसे समय यदि वे इस
स्थान की ओर प्रार्थना करके तेरे नाम
को मानें, और तू जो उन्हे दुःख देता है,
इस कारण वे अपने पाप से फिरे, २७ तो
तू स्वर्ग में से सुनना, और अपने दासों
और अपनी प्रजा इस्राएल के पाप को
क्षमा करना, तू जो उनको वह भला
मार्ग दिखाता है जिस पर उन्हे चलना
चाहिये, इसलिये अपने इस देश पर जिसे
तू ने अपनी प्रजा का भाग करके दिया
है, पानी बरसा देना।।

* मूल में—आज के दिन की नाई।

२८ जब इस देश मे काल वा मरी
वा झुलस हो वा गेरुई वा टिड्डियां वा
कीडे लगें, वा उनके शत्रु उनके देश के
फाटकों मे उन्हे घेर रखें, वा कोई
विपत्ति वा रोग हो; २९ तब यदि कोई
मनुष्य वा तेरी सारी प्रजा इस्राएल जो
अपना अपना दुःख और अपना अपना
खेद जान कर और गिडगिडाहट के साथ
प्रार्थना करके अपने हाथ इस भवन की
ओर फैलाए; ३० तो तू अपने स्वर्गीय
निवासस्थान से सुनकर क्षमा करना, और
एक एक के मन की जानकर उसकी
चाल के अनुसार उसे फल देना, (तू ही
तो आदमियो के मन का जाननेवाला
है), ३१ कि वे जितने दिन इस देश
मे रहे, जिसे तू ने उनके पुरखाओ को
दिया था, उतने दिन तक तेरा भय मानते
हुए तेरे मार्गों पर चलते रहे ।।

३२ फिर परदेशी भी जो तेरी प्रजा
इस्राएल का न हो, जब वह तेरे बडे
नाम और बलवन्त हाथ और बढाई
हुई भुजा के कारण दूर देश से आए,
और आकर इस भवन की ओर मुह
किए हुए प्रार्थना करे, ३३ तब तू
अपने स्वर्गीय निवासस्थान मे से सुने,
और जिस बात के लिये ऐसा परदेशी
तुझे पुकारे, उसके अनुसार करना, जिस
से पृथ्वी के सब देशो के लोग तेरा नाम
जानकर, तेरी प्रजा इस्राएल की नाई
तेरा भय मानें; और निश्चय करे, कि
यह भवन जो मैं ने बनाया है, वह तेरा
ही कहलाता है ।।

३४ जब तेरी प्रजा के लोग जहा कही
तू उन्हे भेजे वहां अपने शत्रुओं से लडाई
करने को निकल जाए, और इस नगर
की ओर जिसे तू ने चुना है, और इस
भवन की ओर जिसे मैं ने तेरे नाम का
बनाया है, मुह किए हुए तुझ मे प्रार्थना करे,
३५ तब तू स्वर्ग मे से उनकी प्रार्थना
और गिडगिडाहट सुनना, और उनका न्याय
करना ।।

३६ निष्पाप तो कोई मनुष्य नही है,
यदि वे भी तेरे विरुद्ध पाप करे और तू
उन पर कोप करके उन्हें शत्रुओं के हाथ
कर दे, और वे उन्हे बन्धुआ करके किसी
देश को, चाहे वह दूर हो, चाहे निकट,
ले जाए, ३७ तो यदि वे बन्धुआई के
देश मे सोच विचार करे, और फिरकर
अपनी बन्धुआई करनेवालो के देश में
तुझ से गिडगिडाकर कहे, कि हम ने
पाप किया, और कुटिलता और दुष्टता
की है, ३८ सो यदि वे अपनी बन्धुआई
के देश मे जहा वे उन्हे बन्धुआ करके
ले गए हों अपने पूरे मन और सारे जीव
से तेरी ओर फिरें, और अपने इस देश
की ओर जो तू ने उनके पुरखाओं को
दिया था, और इस नगर की ओर जिसे
तू ने चुना है, और इस भवन की ओर
जिसे मैं ने तेरे नाम का बनाया है, मुह
किए हुए तुझ से प्रार्थना करे, ३९ तो
तू अपने स्वर्गीय निवासस्थान में से उनकी
प्रार्थना और गिडगिड़ाहट सुनना, और
उनका न्याय करना और जो पाप तेरी प्रजा
के लोग तेरे विरुद्ध करें, उन्हें क्षमा करना ।
४० और हे मेरे परमेश्वर ! जो प्रार्थना
इस स्थान में की जाए उसकी ओर अपनी
आंखें खोले रह और अपने कान लगाए
रख ।।

४१ अब हे यहोवा परमेश्वर, उठकर
अपने सामर्थ्य के सन्दूक समेत अपने
विश्रामस्थान में आ, हे यहोवा परमेश्वर
तेरे याजक उद्धाररूपी वस्त्र पहिने रहें,

और तेरे भक्त लोग भलाई के कारण
आनन्द करते रहें। ४२ हे यहोवा पर-
मेश्वर, अपने अभिषिक्त की प्रार्थना को
अनसुनी न कर*, तू अपने दास दाऊद
पर की गई करुणा के काम स्मरण
रख ॥

७ जब सुलैमान यह प्रार्थना कर
चुका, तब स्वर्ग से आग ने गिरकर
होमबलियों तथा और बलियों को भस्म
किया, और यहोवा का तेज भवन मे
भर गया। २ और याजक यहोवा के
भवन मे प्रवेश न कर सके, क्योंकि यहोवा
का तेज यहोवा के भवन मे भर गया
था। ३ और जब आग गिरी और
यहोवा का तेज भवन पर छा गया, तब
सब इस्राएली देखते रहे, और फर्श पर
झुककर अपना अपना मुह भूमि की ओर
किए हुए दण्डवत किया, और यो कहकर
यहोवा का धन्यवाद किया कि, वह भला
है, उसकी करुणा सदा की है। ४ तब
सब प्रजा समेत राजा ने यहोवा को बलि
चढाई। ५ और राजा सुलैमान ने बाईस
हजार बैल और एक लाख बीस हजार
भेड-बकरिया चढाई। यों पूरी प्रजा समेत
राजा ने यहोवा के भवन की प्रतिष्ठा
की। ६ और याजक अपना अपना कार्य
करने को खडे रहे, और लेवीय भी यहोवा
के गीत के गाने के लिये बाजे लिये हुए
खडे थे, जिन्हे दाऊद राजा ने यहोवा
की सदा की करुणा के कारण उसका
धन्यवाद करने को बनाकर उनके द्वारा
स्तुति कराई थी; और इनके साम्हने

* मूल में—अपने अभिषिक्त का मुख न
फेर दे।

याजक लोग तुरहियां बजाते रहे; और
सब इस्राएली खडे रहे ॥

७ फिर सुलैमान ने यहोवा के भवन
के साम्हने आंगन के बीच एक स्थान
पवित्र करके होमबलि और मेलबलियो
की चर्बी वही चढ़ाई, क्योकि सुलैमान
की बनाई हुई पीतल की वेदी होमबलि
और अन्नबलि और चर्बी के लिये छोटी
थी ॥

८ उसी समय सुलैमान ने और उसके
सग हमात की घाटी से लेकर मिस्र के
नाले तक के सारे इस्राएल की एक बहुत
बडी सभा ने सात दिन तक पर्व को
माना। ९ और आठवे दिन को उन्हो
ने महासभा की, उन्हो ने वेदी की प्रतिष्ठा
सात दिन की, और पर्वों को भी सात
दिन माना। १० निदान सातवे महीने
के तेइसवे दिन को उस ने प्रजा के लोगों
को विदा किया, कि वे अपने अपने डेरे
को जाए, और वे उस भलाई के कारण
जो यहोवा ने दाऊद और सुलैमान और
अपनी प्रजा इस्राएल पर की थी आनन्दित
थे ॥

११ यों सुलैमान यहोवा के भवन और
राजभवन को बना चुका, और यहोवा
के भवन मे और अपने भवन मे जो कुछ
उस ने बनाना चाहा, उस मे उसका
मनोरथ पूरा हुआ। १२ तब यहोवा ने
रात मे उसको दर्शन देकर उस से कहा,
मै ने तेरी प्रार्थना सुनी और इस स्थान
को यज्ञ के भवन के लिये अपनाया है।
१३ यदि मै आकाश को ऐसा बन्द करू,
कि वर्षा न हो, वा टिड्डियों को देश उजाडने
की आज्ञा दू, वा अपनी प्रजा में मरी
फैलाऊ, १४ तब यदि मेरी प्रजा के लोग
जो मेरे कहलाते है, दीन होकर प्रार्थना

करें और मेरे दर्शन के खोजी होकर
अपनी बुरी चाल से फिरें, तो मैं स्वर्ग
में से सुनकर उनका पाप क्षमा करूंगा
और उनके देश को ज्यों का त्यों कर
दूंगा। १५ अब से जो प्रार्थना इस स्थान
में की जाएगी, उस पर मेरी आंखें खुली
और मेरे कान लगे रहेंगे। १६ और
अब मैं ने इस भवन को अपनाया और
पवित्र किया है कि मेरा नाम सदा के
लिये इस में बना रहे, मेरी आंखें और
मेरा मन दोनों नित्य यहीं लगे रहेंगे।
१७ और यदि तू अपने पिता दाऊद की
नाईं अपने को मेरे सम्मुख जानकर *
चलता रहे और मेरी सब आज्ञाओं के
अनुसार किया करे, और मेरी विधियों
और नियमों को मानता रहे, १८ तो मैं
तेरी राजगद्दी को स्थिर रखूंगा, जैसे कि
मैं ने तेरे पिता दाऊद के साथ वाचा
बान्धी थी, कि तेरे कुल में इस्राएल पर
प्रभुता करनेवाला सदा बना रहेगा।
१९ परन्तु यदि तुम लोग फिरो, और
मेरी विधियों और आज्ञाओं को जो मैं
ने तुम को दी हैं त्यागो, और जाकर
पराये देवताओं की उपासना करो और उन्हें
दण्डवत करो, २० तो मैं उनको अपने देश
में से जो मैं ने उनको दिया है, जड़ से
उखाड़ूंगा, और इस भवन को जो मैं ने
अपने नाम के लिये पवित्र किया है, अपनी
दृष्टि से दूर करूंगा, और ऐसा करूंगा
कि देश देश के लोगों के बीच उसकी
उपमा और नामधराई चलेगी। २१ और
यह भवन जो इतना विशाल है, उसके
पास से आने जानेवाले चकित होकर पूछेंगे
कि यहोवा ने इस देश और इस भवन
से ऐसा क्यों किया है। २२ तब लोग
कहेंगे, कि उन लोगों ने अपने पितरों के
परमेश्वर यहोवा को जो उनको मिस्र
देश से निकाल लाया था, त्यागकर पराये
देवताओं को ग्रहण किया, और उन्हें
दण्डवत की और उनकी उपासना की,
इस कारण उस ने यह सब विपत्ति उन
पर डाली है॥

(सुलैमान का चरित्र)

८ सुलैमान को यहोवा के भवन
और अपने भवन के बनाने में बीस
वर्ष लगे। २ तब जो नगर हूराम ने
सुलैमान को दिए थे, उन्हें सुलैमान ने
दृढ़ करके उन में इस्राएलियों को बसाया॥
३ तब सुलैमान सोबा के हमात को
जाकर, उस पर जयवन्त हुआ। ४ और
उस ने तदमोर को जो जंगल में है, और
हमात के सब भण्डार नगरों को दृढ़
किया। ५ फिर उस ने ऊपरवाले और
नीचेवाले दोनों बेथोरोन को शहरपनाह
और फाटकों और बेंड़ों से दृढ़ किया।
६ और उस ने बालात को और सुलैमान
के जितने भण्डार नगर थे और उसके
रथों और सवारों के जितने नगर थे
उनको, और जो कुछ सुलैमान ने यरूशलेम,
लबानोन और अपने राज्य के सब देश में
बनाना चाहा, उन सब को बनाया।
७ हित्तियों, एमोरियों, परिज्जियों,
हिव्वियों और यबूसियों के बचे हुए लोग
जो इस्राएल के न थे, ८ उनके वंश जो
उनके बाद देश में रह गए, और जिनका
इस्राएलियों ने अन्त न किया था, उन
में से तो कितनों को सुलैमान ने बेगार
में रखा और आज तक उनकी वही दशा
है। ९ परन्तु इस्राएलियों में से सुलैमान

* मूल में—मेरे साम्हने।

ने अपने काम के लिये किसी को दास न बनाया, वे तो योद्धा और उसके हाकिम, उसके सरदार और उसके रथो और सवारों के प्रधान हुए। १० और सुलैमान के सरदारो के प्रधान जो प्रजा के लोगो पर प्रभुता करनेवाले थे, वे अढाई सौ थे ।।

११ फिर सुलैमान फिरौन की बेटी को दाऊदपुर मे से उस भवन मे ले आया जो उस ने उसके लिये बनाया था, क्योंकि उस ने कहा, कि जिस जिस स्थान मे यहोवा का सन्दूक आया है, वे पवित्र हैं, इसलिये मेरी रानी इस्राएल के राजा दाऊद के भवन मे न रहने पाएगी ।।

१२ तब सुलैमान ने यहोवा की उस वेदी पर जो उस ने ओसारे के आगे बनाई थी, यहोवा को होमबलि चढाई। १३ वह मूसा की आज्ञा के और दिन दिन के प्रयोजन के अनुसार, अर्थात् विश्राम और नये चाद और प्रति वर्ष तीन बार ठहराए हुए पर्वों अर्थात् अखमीरी रोटी के पर्व्व, और अठवारों के पर्व्व, और झोपडियों के पर्व्व मे बलि चढाया करता था। १४ और उस ने अपने पिता दाऊद के नियम के अनुसार याजकों की सेवकाई के लिये उनके दल ठहराए, और लेवियों को उनके कामो पर ठहराया, कि हर एक दिन के प्रयोजन के अनुसार वे यहोवा की स्तुति और याजकों के साम्हने सेवा-टहल किया करे, और एक एक फाटक के पास द्वारपालो को दल दल करके ठहरा दिया; क्योंकि परमेश्वर के भक्त दाऊद ने ऐसी आज्ञा दी थी। १५ और राजा ने भण्डारों या किसी और बात मे याजकों और लेवियो के लिये जो जो आज्ञा दी थी, उनको न टाला ।।

१६ और सुलैमान का सब काम जो उस ने यहोवा के भवन की नेव डालने से लेकर उसके पूरा करने तक किया वह ठीक हुआ। निदान यहोवा का भवन पूरा हुआ ।।

१७ तब सुलैमान एस्योनगेबेर और एलोत को गया, जो एदोम के देश मे समुद्र के तीर पर है। १८ और हूराम ने उसके पास अपने जहाजियों के द्वारा जहाज और समुद्र के जानकार मल्लाह भेज दिए, और उन्हों ने सुलैमान के जहाजियो के सग ओपीर को जाकर वहा से साढे चार सौ किक्कार सोना राजा सुलैमान को ला दिया ।।

(शीबा की रानी का सुलैमान का दर्शन करना)

९ जब शीबा की रानी ने सुलैमान की कीर्त्ति सुनी, तब वह कठिन कठिन प्रश्नों से उसकी परीक्षा करने के लिये यरूशलेम को चली। वह बहुत भारी दल और मसालों और बहुत सोने और मणि से लदे ऊट साथ लिये हुए आई, और सुलैमान के पास पहुचकर उससे अपने मन की सब बातों के विषय बाते की। २ सुलैमान ने उसके सब प्रश्नों का उत्तर दिया, कोई बात सुलैमान की बुद्धि से ऐसी बाहर न रही* कि वह उसे न बता सके। ३ जब शीबा की रानी ने सुलैमान की बुद्धिमानी और उसका बनाया हुआ भवन और उसकी मेज पर का भोजन देखा, ४ और उसके कर्मचारी किस रीति बैठते और उसके टहलुए किस रीति खड़े रहते और कैसे

* मूल में—कोई बात सुलैमान से न छिपी।

कैसे कपडे पहिने रहते हैं, और उसके
पिलानेवाले कैसे हैं, और वे कैसे कपडे
पहिने हैं, और वह कैसी चढाई है जिस से
वह यहोवा के भवन को जाया करता है,
जब उस ने यह सब देखा, तब वह
चकित हो गई ॥

५ तब उस ने राजा से कहा, मैं ने तेरे
कामों और बुद्धिमानी की जो कीर्त्ति
अपने देश में सुनी वह सच ही है।
६ परन्तु जब तक मैं ने आप ही आकर
अपनी आखों से यह न देखा, तब तक
मैं ने उनकी प्रतीति न की; परन्तु तेरी
बुद्धि की आधी बडाई भी मुझे न बताई
गई थी; तू उस कीर्त्ति से बढकर है जो
मैं ने सुनी थी। ७ धन्य हैं तेरे जन,
धन्य हैं तेरे ये सेवक, जो नित्य तेरे सम्मुख
उपस्थित रहकर तेरी बुद्धि की बाते सुनते
हैं। ८ धन्य है तेरा परमेश्वर यहोवा,
जो तुझ से ऐसा प्रसन्न हुआ, कि तुझे
अपनी राजगद्दी पर इसलिये विराजमान
किया कि तू अपने परमेश्वर यहोवा की
ओर से राज्य करे, तेरा परमेश्वर जो
इस्राएल से प्रेम करके उन्हें सदा के लिये
स्थिर करना चाहता था, इसी कारण
उस ने तुझे न्याय और धर्म करने को
उनका राजा बना दिया। ९ और उस
ने राजा को एक सौ बीस किक्कार सोना,
बहुत सा सुगन्धद्रव्य, और मणि दिए,
जैसे सुगन्धद्रव्य शीबा की रानी ने राजा
सुलैमान को दिए, वैसे देखने मे नही
आए। १० फिर हूराम और सुलैमान
दोनों के जहाजी जो ओपीर से सोना
लाते थे, वे चन्दन की लकडी और मणि
भी लाते थे। ११ और राजा ने चन्दन
की लकड़ी से यहोवा के भवन और
राजभवन के लिये चबूतरे और गवैयों
के लिये वीणाएं और सारंगियां बनवाईं;
ऐसी वस्तुए उस से पहिले यहूदा देश में
न देख पडी थी। १२ और शीबा की
रानी ने जो कुछ चाहा वही राजा सुलैमान
ने उसको उसकी इच्छा के अनुसार दिया;
यह उस से अधिक था, जो वह राजा के
पास ले आई थी। तब वह अपने जनों
समेत अपने देश को लौट गई ॥

( सुलैमान का माहात्म्य और मृत्यु )

१३ जो सोना प्रति वर्ष सुलैमान के
पास पहुचा करता था, उसका तौल छ.
सौ छियासठ किक्कार था। १४ यह उस
से अधिक था जो सौदागर और व्यापारी
लाते थे, और अरब देश के सब राजा
और देश के अधिपति भी सुलैमान के
पास सोना चान्दी लाते थे। १५ और
राजा सुलैमान ने सोना गढाकर दो सौ
बड़ी बडी ढाले बनवाईं, एक एक ढाल
मे छ. छ: सौ शेकेल गढा हुआ सोना लगा।
१६ फिर उस ने सोना गढाकर तीन सौ
छोटी ढाले और भी बनवाईं, एक एक छोटी
ढाल मे तीन सौ शेकेल सोना लगा, और
राजा ने उनको लबानोनी बन नामक भवन
मे रखा दिया। १७ और राजा ने हाथी-
दात का एक बडा सिंहासन बनाया और
चोखे सोने से मढाया। १८ उस सिंहासन
मे छ: सीढ़ियां और सोने का एक पावदान
था, ये सब सिंहासन मे जुडे थे, और
बैठने के स्थान की दोनों अलग टेक लगी
थी और दोनों टेकों के पास एक एक
सिंह खडा हुआ बना था। १९ और
छहो सीढ़ियो की दोनों अलग मे एक एक
सिंह खडा हुआ बना था, वे सब बारह
हुए। किसी राज्य मे ऐसा कभी न बना।
२० और राजा सुलैमान के पीने के सब

पात्र सोने के थे, और लबानोनी बन नामक
भवन के सब पात्र भी चोखे सोने के थे;
सुलैमान के दिनो मे चान्दी का कुछ
हिसाब न था। २१ क्योंकि हूराम के
जहाजियों के सग राजा के तर्शीश को
जानेवाले जहाज थे, और तीन तीन वर्ष
के बाद वे तर्शीश के जहाज सोना, चान्दी,
हाथीदांत, बन्दर और मोर ले आते थे ।।
२२ यों राजा सुलैमान धन और बुद्धि
मे पृथ्वी के सब राजाओ से बढकर हो गया।
२३ और पृथ्वी के सब राजा सुलैमान
की उस बुद्धि की बाते सुनने को जो
परमेश्वर ने उसके मन मे उपजाई थी
उसका दर्शन करना चाहते थे। २४ और
वे प्रति वर्ष अपनी अपनी भेंट अर्थात् चान्दी
और सोने के पात्र, वस्त्र-शस्त्र, सुगन्धद्रव्य,
घोडे और खच्चर ले आते थे। २५ और
अपने घोडों और रथो के लिये सुलैमान
के चार हजार थान और बारह हजार
सवार भी थे, जिनको उस ने रथो के
नगरो मे और यरूशलेम मे राजा के पास
ठहरा रखा। २६ और वह महानद से
ले पलिश्तियो के देश और मिस्र के
सिवाने तक के सब राजाओ पर प्रभुता
करता था। २७ और राजा ने ऐसा
किया, कि बहुतायत के कारण यरूशलेम
मे चान्दी का मूल्य पत्थरो का और
देवदार का मूल्य नीचे के देश के गूलरो
का सा हो गया। २८ और लोग मिस्र
से और और सब देशो मे सुलैमान के
लिये घोडे लाते थे ।।
२९ आदि से अन्त तक सुलैमान के
और सब काम क्या नातान नबी की
पुस्तक * मे, और शीलोवासी अहिय्याह
की नबूवत की पुस्तक मे, और नबात के
पुत्र यारोबाम के विषय इद्दो दर्शी के
दर्शन की पुस्तक मे नही लिखे है?
३० सुलैमान ने यरूशलेम मे सारे इस्राएल
पर चालीस वर्ष तक राज्य किया।
३१ और सुलैमान अपने पुरखाओ के सग
सो गया और उसको उसके पिता दाऊद
के नगर मे मिट्टी दी गई, और उसका
पुत्र रहूबियाम उसके स्थान पर राजा
हुआ ।।

(इस्राएल के राज्य का दो भाग हो जाना)

१० रहूबियाम शकेम को गया,
क्योंकि सारे इस्राएली उसको राजा
बनाने के लिये वही गए थे। २ और
नबात के पुत्र यारोबाम ने यह सुना (वह
तो मिस्र मे रहता था, जहा वह सुलैमान
राजा के डर के मारे भाग गया था),
और यारोबाम मिस्र मे लौट आया।
३ तब उन्हों ने उसको बुलवा भेजा,
सो यारोबाम और सब इस्राएली आकर
रहूबियाम से कहने लगे, ४ तेरे पिता ने
तो हम लोगो पर भारी जूआ डाल रखा
था, इसलिये अब तू अपने पिता की कठिन
सेवा को और उस भारी जूए को जिसे
उस ने हम पर डाल रखा है कुछ हलका
कर, तब हम तेरे अधीन रहेंगे। ५ उस
ने उन से कहा, तीन दिन के उपरान्त
मेरे पास फिर आना, सो वे चले गए ।।
६ तब राजा रहूबियाम ने उन बूढों
से जो उसके पिता सुलैमान के जीवन
भर उसके साम्हने उपस्थित रहा करते
थे, यह कहकर सम्मति ली, कि इस
प्रजा को कैसा उत्तर देना उचित है,
इस मे तुम क्या सम्मति देते हो? ७ उन्हो
ने उसको यह उत्तर दिया, कि यदि तू

* मूल में—के वचनों।

इस प्रजा के लोगों से अच्छा बर्त्ताव
करके उन्हें प्रसन्न करे और उन से मधुर
बातें कहे, तो वे सदा तेरे अधीन बने
रहेंगे। ८ परन्तु उस ने उस सम्मति को
जो बूढ़ों ने उसको दी थी छोड दिया
और उन जवानों से सम्मति ली, जो
उसके सग बडे हुए थे और उसके सम्मुख
उपस्थित रहा करते थे। ९ उन से उस
ने पूछा, मैं प्रजा के लोगों को कैसा उत्तर
दू, इस मे तुम क्या सम्मति देते हो ?
उन्हों ने तो मुझ से कहा है, कि जो जूआ
तेरे पिता ने हम पर डाल रखा है, उसे
तू हलका कर। १० जवानों ने जो उस
के संग बडे हुए थे उसको यह उत्तर दिया,
कि उन लोगों ने तुझ से कहा है, कि तेरे
पिता ने हमारा जूआ भारी किया था,
परन्तु उसे हमारे लिये हलका कर, तू
उन से यों कहना, कि मेरी छिगुलिया
मेरे पिता की कटि से भी मोटी ठहरेगी।
११ मेरे पिता ने तुम पर जो भारी
जूआ रखा था, उसे मैं और भी भारी
करूगा; मेरा पिता तो तुम को कोडो
से ताडना देता था, परन्तु मैं बिच्छुओ से
दूगा ॥

१२ तीसरे दिन जैसे राजा ने ठहराया
था, कि तीसरे दिन मेरे पास फिर आना,
वैसे ही यारोबाम और सारी प्रजा रहूबियाम
के पास उपस्थित हुई। १३ तब राजा
ने उस से कडी बाते की, और रहूबियाम
राजा ने बूढ़ों की दी हुई सम्मति छोड़कर
१४ जवानों की सम्मति के अनुसार उन
से कहा, मेरे पिता ने तो तुम्हारा जूआ
भारी कर दिया, परन्तु मैं उसे और भी
कठिन कर दूगा, मेरे पिता ने तो तुम
को कोडो से ताडना दी, परन्तु मैं बिच्छुओं
से ताडना दूगा। १५ इस प्रकार राजा
ने प्रजा की बिनती न मानी; इसका
कारण यह है, कि जो वचन यहोवा ने
शीलोवासी अहिय्याह के द्वारा नबात के
पुत्र यारोबाम से कहा था, उसको पूरा
करने के लिये परमेश्वर ने ऐसा ही
ठहराया था ॥

१६ जब सब इस्राएलियों ने देखा कि
राजा हमारी नही सुनता, तब वे बोले *
कि दाऊद के साथ हमारा क्या अंश ?
हमारा तो यिशै के पुत्र में कोई भाग नही
है। हे इस्राएलियो, अपने अपने डेरे को
चले जाओ। अब हे दाऊद, अपने ही
घराने की चिन्ता कर। १७ तब सब
इस्राएली अपने डेरे को चले गए। केवल
जितने इस्राएली यहूदा के नगरों में बसे
हुए थे, उन्हीं पर रहूबियाम राज्य करता
रहा। १८ तब राजा रहूबियाम ने हदो-
राम को जो सब बेगारों पर अधिकारी
था भेज दिया, और इस्राएलियो ने उसको
पत्थरवाह किया और वह मर गया।
तब रहूबियाम फुर्ती से अपने रथ पर
चढकर, यरूशलेम को भाग गया। यों
इस्राएल दाऊद के घराने से फिर गया
और आज तक फिरा हुआ है ॥

(रहूबियाम का राज्य)

११ जब रहूबियाम यरूशलेम को
आया, तब उस ने यहूदा और
बिन्यामीन के घराने को जो मिलकर
एक लाख अस्सी हजार अच्छे योद्धा थे
इकट्ठा किया, कि इस्राएल के साथ युद्ध
करे जिस से राज्य रहूबियाम के वश मे
फिर आ जाए। २ तब यहोवा का यह
वचन परमेश्वर के भक्त शमायाह के
पास पहुचा, ३ कि यहूदा के राजा सुलैमान

---

* मूल में—राजा को उत्तर दिया।

के पुत्र रहूबियाम से और यहूदा और
बिन्यामीन के सब इस्राएलियो मे कह,
४ यहोवा यों कहता है, कि अपने भाइयो
पर चढाई करके युद्ध न करो। तुम अपने
अपने घर लौट जाओ, क्योंकि यह बात
मेरी ही ओर मे हुई है। यहोवा के ये
वचन मानकर, वे यारोबाम पर बिना
चढाई किए लौट गए॥

५ सो रहूबियाम यरूशलेम मे रहने
लगा, और यहूदा मे बचाव के लिये ये
नगर दृढ किए, ६ अर्थात् बेतलेहेम,
एताम, तको। ७ बेत्सूर, सोके, अदुल्लाम।
८ गत, मारेशा, जीप। ९ अदोरैम,
लाकीश, अजेका। १० सोरा, अय्यालोन
और हेब्रोन जो यहूदा और बिन्यामीन
मे है, दृढ किया। ११ और उस ने दृढ
नगरो को और भी दृढ करके उन मे
प्रधान ठहराए, और भोजन वस्तु और
तेल और दाखमधु के भण्डार रखवा
दिए। १२ फिर एक एक नगर मे उस
ने ढालें और भाले रखवाकर उनको अत्यन्त
दृढ़ कर दिया। यहूदा और बिन्यामीन
तो उसके थे॥

१३ और सारे इस्राएल के याजक
और लेवीय भी अपने सब देश से उठकर
उसके पास गए। १४ यों लेवीय अपनी
चराइयों और निज भूमि छोड़कर, यहूदा
और यरूशलेम मे आए, क्योंकि यारोबाम
और उसके पुत्रो ने उनको निकाल दिया
था कि वे यहोवा के लिये याजक का काम
न करें। १५ और उस ने ऊंचे स्थानो
और बकरों और अपने बनाए हुए बछडों
के लिये, अपनी ओर से याजक ठहरा
लिए। १६ और लेवियों के बाद इस्राएल
के सब गोत्रो मे से जितने मन लगाकर
इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के खोजी
थे वे अपने पितरो के परमेश्वर यहोवा
को बलि चढाने के लिये यरूशलेम को
आए। १७ और उन्हों ने यहूदा का
राज्य स्थिर किया और सुलैमान के
पुत्र रहूबियाम को तीन वर्ष तक दृढ
कराया, क्योंकि तीन वर्ष तक वे दाऊद
और सुलैमान की लीक पर चलते रहे॥

१८ और रहूबियाम ने एक स्त्री को
ब्याह लिया, अर्थात् महलत को जिसका
पिता दाऊद का पुत्र यरीमोत और माता
यिशै के पुत्र एलीआब की बेटी अबीहैल
थी। १९ और उस से यूश शमर्याह और
जाहम नाम पुत्र उत्पन्न हुए। २० और
उसके बाद उस ने अबशलोम की नतिनी
माका को ब्याह लिया, और उस से
अबिय्याह, अत्ते, जीजा और शलोमीत
उत्पन्न हुए। २१ रहूबियाम ने अठारह
रानिया ब्याह ली और आठ रखेलियां
रखी, और उसके अठाईस बेटे और साठ
बेटिया उत्पन्न हुईं। अबशलोम की नतिनी
माका से वह अपनी सब रानियों और
रखेलियों से अधिक प्रेम रखता था,
२२ सो रहूबियाम ने माका के बेटे अबि-
य्याह को मुख्य और सब भाइयों में
प्रधान इस मनसा से ठहरा दिया, कि
उसे राजा बनाए। २३ और वह समझ
बूझकर काम करता था, और उस ने
अपने सब पुत्रों को अलग अलग करके
यहूदा और बिन्यामीन के सब देशों के
सब गढ़वाले नगरों मे ठहरा दिया; और
उन्हे भोजन वस्तु बहुतायत से दी, और
उनके लिये बहुत सी स्त्रिया ढूंढ़ी॥

१२ परन्तु जब रहूबियाम का राज्य
दृढ़ हो गया, और वह आप
स्थिर हो गया, तब उस ने और उसके

साथ सारे इस्राएल ने यहोवा की व्यवस्था
को त्याग दिया। २ उन्हो ने जो यहोवा
से विश्वासघात किया, इस कारण राजा
रहूबियाम के पाचवे वर्ष मे मिस्र के
राजा शीशक ने, ३ बारह सौ रथ और
साठ हजार सवार लिये हुए यरूशलेम
पर चढाई की, और जो लोग उसके सग
मिस्र से आए, अर्थात् लूबी, सुक्किय्यी,
कूशी, ये अनगिनत थे। ४ और उस ने
यहूदा के गढवाले नगरो को ले लिया,
और यरूशलेम तक आया। ५ तब शमा-
याह नबी रहूबियाम और यहूदा के हाकिमो
के पास जो शीशक के डर के मारे यरूशलेम
मे इकट्ठे हुए थे, आकर कहने लगा,
यहोवा यो कहता है, कि तुम ने मुझ को
छोड दिया है, इसलिये मै ने तुम को
छोडकर शीशक के हाथ मे कर दिया
है। ६ तब इस्राएल के हाकिम और
राजा दीन हो गए, और कहा, यहोवा
धर्मी है। ७ जब यहोवा ने देखा कि
वे दीन हुए है, तब यहोवा का यह वचन
शमायाह के पास पहुचा कि वे दीन हो
गए है, मै उनको नष्ट न करूंगा; मै
उनका कुछ बचाव करूगा, और मेरी
जलजलाहट शीशक के द्वारा यरूशलेम पर
न भडकेगी। ८ तौभी वे उसके अधीन
तो रहेगे, ताकि वे मेरी और देश
देश के राज्यों की भी सेवा जान ले।।
९ तब मिस्र का राजा शीशक यरूशलेम
पर चढ़ाई करके यहोवा के भवन की
अनमोल वस्तुएं और राजभवन की अनमोल
वस्तुए उठा ले गया। वह सब कुछ उठा ले
गया, और सोने की जो फरिया सुलैमान
ने बनाई थी, उनको भी वह ले गया।
१० तब राजा रहूबियाम ने उनके बदले
पीतल की ढालें बनवाई और उन्हे पहरुओं
के प्रधानों के हाथ सौप दिया, जो राजभवन
के द्वार की रखवाली करते थे। ११ और
जब जब राजा यहोवा के भवन मे जाता,
तब तब पहरुए आकर उन्हे उठा ले चलते,
और फिर पहरुओ की कोठरी में लौटाकर
रख देते थे। १२ जब रहूबियाम दीन
हुआ, तब यहोवा का क्रोध उस पर से उतर
गया, और उस ने उसका पूरा विनाश न
किया, और यहूदा मे अच्छे गुण भी थे।।
१३ सो राजा रहूबियाम यरूशलेम मे
दृढ होकर राज्य करता रहा। जब रहू-
बियाम राज्य करने लगा, तब एकतालीस
वर्ष की आयु का था, और यरूशलेम में
अर्थात् उस नगर मे, जिसे यहोवा ने
अपना नाम बनाए रखने के लिये इस्राएल
के सारे गोत्र मे से चुन लिया था, सत्रह
वर्ष तक राज्य करता रहा। उसकी माता
का नाम नामा था, जो अम्मोनी स्त्री
थी। १४ उस ने वह कर्म किया जो
बुरा है, अर्थात् उस ने अपने मन को
यहोवा की खोज मे न लगाया। १५ आदि
से अन्त तक रहूबियाम के काम क्या
शमायाह नबी और इद्दो दर्शी की पुस्तको *
मे वशावलियो की रीति पर नही लिखे
है? रहूबियाम और यारोबाम के बीच
तो लडाई सदा होती रही। १६ और
रहूबियाम अपने पुरखाओं के सग सो
गया और दाऊदपुर मे उसको मिट्टी दी
गई। और उसका पुत्र अबिय्याह उसके
स्थान पर राज्य करने लगा।।

(अबिय्याह का राज्य)

१३ यारोबाम के अठारहवें वर्ष
मे अबिय्याह यहूदा पर राज्य
करने लगा। २ वह तीन वर्ष तक

* मूल में—वचनों।

यरूशलेम में राज्य करता रहा, और उसकी
माता का नाम मीकायाह था; जो गिबा-
वासी ऊरीएल की बेटी थी। और अबि-
य्याह और यारोबाम के बीच मे लड़ाई
हुई॥

३ अबिय्याह ने तो बडे योद्धाओं का
दल, अर्थात् चार लाख छटे हुए पुरुष
लेकर लडने के लिये पाति बन्धाई, और
यारोबाम ने आठ लाख छटे हुए पुरुष
जो बडे शूरवीर थे, लेकर उसके विरुद्ध
पाति बन्धाई। ४ तब अबिय्याह समारैम
नाम पहाड पर, जो एप्रैम के पहाडी देश
मे है, खडा होकर कहने लगा, हे यारोबाम,
हे सब इस्राएलियो, मेरी सुनो। ५ क्या
तुम को न जानना चाहिए, कि इस्राएल
के परमेश्वर यहोवा ने लोनवाली * वाचा
बान्धकर दाऊद को और उसके वश को
इस्राएल का राज्य सदा के लिये दे दिया
है। ६ तौभी नबात का पुत्र यारोबाम
जो दाऊद के पुत्र सुलैमान का कर्मचारी
था, वह अपने स्वामी के विरुद्ध उठा
है। ७ और उसके पास हलके और ओछे
मनुष्य इकट्ठा हो गए है और जब सुलैमान
का पुत्र रहूबियाम लडका और अल्हड
मन का था और उनका साम्हना न कर
सकता था, तब वे उसके विरुद्ध सामर्थी
हो गए। ८ और अब तुम सोचते हो
कि हम यहोवा के राज्य का साम्हना
करेंगे, जो दाऊद की सन्तान के हाथ
मे है, क्योकि तुम सब मिलकर बडा
समाज बन गए हो और तुम्हारे पास
वे सोने के बछडे भी है जिन्हे यारोबाम
ने तुम्हारे देवता होने के लिये बनवाया।
९ क्या तुम ने यहोवा के याजकों को,
अर्थात् हारून की सन्तान और लेवियों
को निकालकर देश देश के लोगों की
नाईं याजक नियुक्त नही कर लिए?
जो कोई एक बछडा और सात मेढे अपना
सस्कार कराने को ले आता, तो उनका
याजक हो जाता है जो ईश्वर नही
है। १० परन्तु हम लोगो का परमेश्वर
यहोवा है और हम ने उसको नही त्यागा,
और हमारे पास यहोवा की सेवा टहल
करनेवाले याजक हारून की सन्तान और
अपने अपने काम मे लगे हुए लेवीय
है। ११ और वे नित्य सवेरे और साझ
को यहोवा के लिये होमबलि और सुगन्ध-
द्रव्य का धूप जलाते है, और शुद्ध मेज
पर भेट की रोटी सजाते और सोने की
दीवट और उसके दीपक सांझ-साझ को
जलाते है, हम तो अपने परमेश्वर यहोवा
की आज्ञाओ को मानते रहते है, परन्तु
तुम ने उसको त्याग दिया है। १२ और
देखो, हमारे सग हमारा प्रधान परमेश्वर
है, और उसके याजक तुम्हारे विरुद्ध
सास बान्धकर फूकने को तुरहिया लिये हुए
भी हमारे साथ है। हे इस्राएलियो अपने
पूर्वजो के परमेश्वर यहोवा मे मत लडो,
क्योकि तुम कृतार्थ न होगे॥

१३ परन्तु यारोबाम ने घातको को
उनके पीछे भेज दिया, वे तो यहूदा के
साम्हने थे, और घातक उनके पीछे थे।
१४ और जब यहूदियो ने पीछे को मुह
फेरा, तो देखा कि हमारे आगे और
पीछे दोनों ओर से लडाई होनेवाली है;
तब उन्हों ने यहोवा की दोहाई दी, और
याजक तुरहियों को फूकने लगे। १५ तब
यहूदी पुरुषो ने जय जयकार किया, और
जब यहूदी पुरुषो ने जय जयकार किया,
तब परमेश्वर ने अबिय्याह और यहूदा

* अर्थात् अक्षय।

के साम्हने, यारोबाम और सारे इस्राएलियों
को मारा। १६ और इस्राएली यहूदा के
साम्हने से भागे, और परमेश्वर ने उन्हे
उनके हाथ मे कर दिया। १७ और
अबिय्याह और उसकी प्रजा ने उन्हे बडी
मार से मारा, यहा तक कि इस्राएल मे
से पाच लाख छटे हुए पुरुष मारे गए।
१८ उस समय तो इस्राएली दब गए,
और यहूदी इस कारण प्रबल हुए कि
उन्हों ने अपने पितरों के परमेश्वर यहोवा
पर भरोसा रखा था। १९ तब अबिय्याह
ने यारोबाम का पीछा करके उस से
बेतेल, यशाना और एप्रोन नगरो और
उनके गांवों को ले लिया। २० और
अबिय्याह के जीवन भर यारोबाम फिर
सामर्थी न हुआ; निदान यहोवा ने उसको
ऐसा मारा कि वह मर गया। २१ परन्तु
अबिय्याह और भी सामर्थी हो गया और
चौदह स्त्रिया ब्याह ली जिन से बाइस
बेटे और सोलह बेटियां उत्पन्न हुई।
२२ और अबिय्याह के काम और
उसकी चाल चलन, और उसके वचन,
इद्दो नबी की कथा मे लिखे है॥

(आसा का राज्य)

१४ निदान अबिय्याह अपने
पुरखाओ के सग सो गया, और
उसको दाऊदपुर मे मिट्टी दी गई, और
उसका पुत्र आसा उसके स्थान पर राज्य
करने लगा। इसके दिनो मे दस वर्ष तक
देश मे चैन रहा। २ और आसा ने
वही किया जो उसके परमेश्वर यहोवा
की दृष्टि मे अच्छा और ठीक था।
३ उस ने तो पराई वेदियों को और
ऊचे स्थानो को दूर किया, और लाठो
को तुड़वा डाला, और अशेरा नाम मूरतों
को तोड डाला। ४ और यहूदियो को
आज्ञा दी कि अपने पूर्वजो के परमेश्वर
यहोवा की खोज करे और व्यवस्था और
आज्ञा को मानें। ५ और उस ने ऊचे
स्थानो और सूर्य की प्रतिमाओं को यहूदा
के सब नगरों मे से दूर किया, और उसके
साम्हने राज्य मे चैन रहा। ६ और
उस ने यहूदा मे गढ़वाले नगर बसाए,
क्योकि देश मे चैन रहा। और उन बरसो
मे उसे किसी से लड़ाई न करनी पड़ी
क्योंकि यहोवा ने उसे विश्राम दिया था।
७ उस ने यहूदियों से कहा, आओ हम
इन नगरों को बसाए और उनके चारों
ओर शहरपनाह, गढ़ और फाटकों के
पल्ले और बेडे बनाए; देश अब तक
हमारे साम्हने पड़ा है, क्योकि हम ने,
अपने परमेश्वर यहोवा की खोज की है
हमने उसकी खोज की और उस ने हमको
चारों ओर से विश्राम दिया है। तब
उन्हों ने उन नगरो को बसाया और
कृतार्थ हुए। ८ फिर आसा के पास ढाल
और बर्छी रखनेवालो की एक सेना थी,
अर्थात् यहूदा मे से तो तीन लाख पुरुष
और बिन्यामीन मे से फरी रखनेवाले
और धनुर्धारी दो लाख अस्सी हजार
ये सब शूरवीर थे॥

९ और उनके विरुद्ध दस लाख पुरुषों
की सेना और तीन सौ रथ लिये हुए जेरह
नाम एक कूशी निकला और मारेशा
तक आ गया। १० तब आसा उसका
साम्हना करने को चला और मारेशा के
निकट सापता नाम तराई मे युद्ध की
पाति बान्धी गई। ११ तब आसा ने
अपने परमेश्वर यहोवा की यों दोहाई दी,
कि हे यहोवा! जैसे तू सामर्थी की सहायता
कर सकता है, वैसे ही शक्तिहीन की

भी; हे हमारे परमेश्वर यहोवा ! हमारी सहायता कर, क्योंकि हमारा भरोसा तुझी पर है और तेरे नाम का भरोसा करके हम इस भीड के विरुद्ध आए हैं। हे यहोवा, तू हमारा परमेश्वर है, मनुष्य तुझ पर प्रबल न होने पाएगा। १२ तब यहोवा ने कूशियों को आसा और यहूदियो के साम्हने मारा और कूशी भाग गए। १३ और आसा और उसके सग के लोगो ने उनका पीछा गरार तक किया, और इतने कूशी मारे गए, कि वे फिर सिर न उठा सके क्योकि वे यहोवा और उसकी सेना से हार गए, और यहूदी बहुत सा लूट ले गए। १४ और उन्हो ने गरार के आस पास के सब नगरों को मार लिया, क्योंकि यहोवा का भय उनके रहनेवालों के मन में समा गया और उन्हो ने उन नगरों को लूट लिया, क्योकि उन मे बहुत सा धन था। १५ फिर पशु-शालाओं को जीतकर बहुत सी भेड-बकरिया और ऊट लूटकर यरूशलेम को लौटे ॥

१५ तब परमेश्वर का आत्मा ओदेद के पुत्र अजर्याह मे समा गया, २ और वह आसा से भेट करने निकला, और उस से कहा, हे आसा, और हे सारे यहूदा और बिन्यामीन मेरी सुनो, जब तक तुम यहोवा के सग रहोगे तब तक वह तुम्हारे सग रहेगा, और यदि तुम उसकी खोज मे लगे रहो, तब तो वह तुम से मिला करेगा, परन्तु यदि तुम उसको त्याग दोगे तो वह भी तुम को त्याग देगा। ३ बहुत दिन इस्राएल बिना सत्य परमेश्वर के और बिना सिखानेवाले याजक के और बिना व्यवस्था के रहा। ४ परन्तु जब जब वे सकट मे पड़कर इस्राएल के परमेश्वर यहोवा की ओर फिरे और उसको ढूढा, तब तब वह उनको मिला। ५ उस समय न तो जानेवाले को कुछ शांति होती थी, और न आनेवाले को, वरन सारे देश के सब निवासियो मे बड़ा ही कोलाहल होता था। ६ और जाति से जाति और नगर से नगर चूर किए जाते थे, क्योंकि परमेश्वर नाना प्रकार का कष्ट देकर उन्हे घबरा देता था। ७ परन्तु तुम लोग हियाव बान्धो और तुम्हारे हाथ ढीले न पडे, क्योकि तुम्हारे काम का बदला मिलेगा ॥

८ जब आसा ने ये वचन और ओदेद नबी की नबूवत सुनी, तब उस ने हियाव बान्धकर यहूदा और बिन्यामीन के सारे देश मे से, और उन नगरो मे से भी जो उस ने एप्रैम के पहाडी देश मे ले लिये थे, सब घिनौनी वस्तुएं दूर की, और यहोवा की जो वेदी यहोवा के ओसारे के साम्हने थी, उसको नये सिरे से बनाया। ९ और उस ने सारे यहूदा और बिन्यामीन को, और एप्रैम, मनश्शे और शिमोन मे से जो लोग उसके सग रहते थे, उनको इकट्ठा किया, क्योंकि वे यह देखकर कि उसका परमेश्वर यहोवा उसके सग रहता है, इस्राएल मे से उसके पास बहुत से चले आए थे। १० आसा के राज्य के पन्द्रहवे वर्ष के तीसरे महीने मे वे यरूशलेम मे इकट्ठे हुए। ११ और उसी समय उन्हो ने उस लूट मे से जो वे ले आए थे, सात सौ बैल और सात हजार भेड़-बकरिया, यहोवा को बलि करके चढाई। १२ और उन्हो ने वाचा बान्धी कि हम अपने पूरे मन और सारे जीव से अपने पूर्वजो के परमेश्वर यहोवा की खोज करेगे। १३ और क्या बड़ा, क्या छोटा,

क्या स्त्री, क्या पुरुष, जो कोई इस्राएल के परमेश्वर यहोवा की खोज न करे, वह मार डाला जाएगा।
१४ और उन्हों ने जय जयकार के साथ तुरहिया और नरसिंगे बजाते हुए ऊंचे शब्द से यहोवा की शपथ खाई।
१५ और यह शपथ खाकर सब यहूदी आनन्दित हुए, क्योंकि उन्हों ने अपने सारे मन से शपथ खाई और बड़ी अभिलाषा से उसको ढूंढा और वह उनको मिला, और यहोवा ने चारों ओर से उन्हें विश्राम दिया।।

१६ वरन आसा राजा की माता माका जिस ने अशेरा के पास रखने के लिए एक घिनौनी मूरत बनाई, उसको उस ने राजमाता के पद से उतार दिया, और आसा ने उसकी मूरत काटकर पीस डाली और किद्रोन नाले में फूंक दी।
१७ ऊंचे स्थान तो इस्राएलियों में से न ढाए गए, तौभी आसा का मन जीवन भर निष्कपट रहा।
१८ और उस ने जो सोना चान्दी, और पात्र उसके पिता ने अर्पण किए थे, और जो उस ने आप अर्पण किए थे, उनको परमेश्वर के भवन में पहुंचा दिया।
१९ और राजा आसा के राज्य के पैंतीसवें वर्ष तक फिर लड़ाई न हुई।।

१६ आसा के राज्य के छत्तीसवें वर्ष में इस्राएल के राजा बाशा ने यहूदा पर चढ़ाई की और रामा को इसलिये दृढ़ किया, कि यहूदा के राजा आसा के पास कोई आने जाने न पाए।
२ तब आसा ने यहोवा के भवन और राजभवन के भण्डारों में से चान्दी-सोना निकाल दमिश्कवासी अराम के राजा बेन्हदद के पास दूत भेजकर यह कहा,
३ कि जैसे मेरे-तेरे पिता के बीच वैसे ही मेरे-तेरे बीच भी वाचा बन्धे; देख मैं तेरे पास चान्दी-सोना भेजता हूं, इसलिये आ, इस्राएल के राजा बाशा के साथ की अपनी वाचा को तोड़ दे, ताकि वह मुझ से दूर हो।
४ बेन्हदद ने राजा आसा की यह बात मानकर, अपने दलों के प्रधानों से इस्राएली नगरों पर चढ़ाई करवाकर इय्योन, दान, आबेल्मैम और नप्ताली के सब भण्डारवाले नगरों को जीत लिया।
५ यह सुनकर बाशा ने रामा का दृढ़ करना छोड़ दिया, और अपना वह काम बन्द करा दिया।
६ तब राजा आसा ने पूरे यहूदा देश को साथ लिया और रामा के पत्थरों और लकड़ी को, जिन से बाशा काम करता था, उठा ले गया, और उन से उस ने गेबा, और मिस्पा को दृढ़ किया।।

७ उस समय हनानी दर्शी यहूदा के राजा आसा के पास जाकर कहने लगा, तू ने जो अपने परमेश्वर यहोवा पर भरोसा नहीं रखा वरन अराम के राजा ही पर भरोसा रखा है, इस कारण अराम के राजा की सेना तेरे हाथ से बच गई है।
८ क्या कूशियों और लूबियों की सेना बड़ी न थी, और क्या उस में बहुत ही रथ, और सवार न थे? तौभी तू ने यहोवा पर भरोसा रखा था, इस कारण उस ने उनको तेरे हाथ में कर दिया।
९ देख, यहोवा की दृष्टि सारी पृथ्वी पर इसलिये फिरती रहती है कि जिनका मन उसकी ओर निष्कपट रहता है, उनकी सहायता में वह अपना सामर्थ दिखाए। तू ने यह काम मूर्खता से किया है, इसलिये अब से तू लड़ाइयों में फंसा रहेगा।
१० तब आसा दर्शी पर क्रोधित हुआ और उसे काठ में ठोंकवा दिया, क्योंकि वह

उसकी ऐसी बात के कारण उस पर
क्रोधित था। और उसी समय से आसा
प्रजा के कुछ लोगों को पीसने भी लगा॥
११ आदि से लेकर अन्त तक आसा
के काम यहूदा और इस्राएल के राजाओं
के वृत्तान्त * में लिखे हैं। १२ अपने राज्य
के उनतीसवें वर्ष में आसा को पांव का
रोग हुआ, और वह रोग अत्यन्त बढ
गया, तौभी उस ने रोगी होकर यहोवा
की नहीं वैद्यों ही की शरण ली।
१३ निदान आसा अपने राज्य के एकता-
लीसवें वर्ष में मरके अपने पुरखाओं के
साथ सो गया। १४ तब उसको उसी की
कब्र में जो उस ने दाऊदपुर में खुदवा ली
थी, मिट्टी दी गई; और वह सुगन्धद्रव्यों
और गंधी के काम के भांति भांति के
मसालों से भरे हुए एक बिछौने पर लिटा
दिया गया, और बहुत सा सुगन्धद्रव्य
उसके लिये जलाया गया॥

(यहोशापात का राज्य)

१७ और उसका पुत्र यहोशापात
उसके स्थान पर राज्य करने लगा,
और इस्राएल के विरुद्ध अपना बल बढ़ाया।
२ और उस ने यहूदा के सब गढवाले
नगरों में सिपाहियों के दल ठहरा दिए,
और यहूदा के देश में और एप्रैम के उन
नगरों में भी जो उसके पिता आसा ने
ले लिये थे, सिपाहियों की चौकियां बैठा
दीं। ३ और यहोवा यहोशापात के संग
रहा, क्योंकि वह अपने मूलपुरुष दाऊद
की प्राचीन चाल सी चाल चला और
बाल देवताओं की खोज में न लगा।
४ वरन वह अपने पिता के परमेश्वर
की खोज में लगा रहता था और उसी की
आज्ञाओं पर चलता था, और इस्राएल के
से काम नहीं करता था। ५ इस कारण
यहोवा ने राज्य को उसके हाथ में दृढ़
किया, और सारे यहूदी उसके पास भेंट
लाया करते थे, और उसके पास बहुत
धन और उसका विभव बढ गया। ६ और
यहोवा के मार्गों पर चलते चलते उसका
मन मगन हो गया, फिर उस ने यहूदा
से ऊंचे स्थान और अशेरा नाम मूरतें
दूर कर दीं॥
७ और उस ने अपने राज्य के तीसरे
वर्ष में बेन्हैल, ओबद्याह, जकर्याह, नतनेल
और मीकायाह नामक अपने हाकिमों को
यहूदा के नगरों में शिक्षा देने को भेज
दिया। ८ और उनके साथ शमायाह,
नतन्याह, जबद्याह, असाहेल, शमीरामोत,
यहोनातान, अदोनिय्याह, तोबिय्याह
और तोबदोनिय्याह नाम लेवीय और
उनके संग एलीशामा और यहोराम नामक
याजक थे। ९ सो उन्हों ने यहोवा की
व्यवस्था की पुस्तक अपने साथ लिये हुए
यहूदा में शिक्षा दी, वरन वे यहूदा के सब
नगरों में प्रजा को सिखाते हुए घूमे॥
१० और यहूदा के आस पास के देशों
के राज्य राज्य में यहोवा का ऐसा डर
समा गया, कि उन्हों ने यहोशापात से
युद्ध न किया। ११ वरन कितने पलिश्ती
यहोशापात के पास भेंट और कर समझकर
चान्दी लाए; और अरबी लोग भी सात
हजार सात सौ मेढे और सात हजार
सात सौ बकरे ले आए। १२ और
यहोशापात बहुत ही बढ़ता गया और
उस ने यहूदा में किले और भण्डार के
नगर तैयार किए। १३ और यहूदा के
नगरों में उसका बहुत काम होता था,
और यरूशलेम में उसके योद्धा अर्थात्

* मूल में—पुस्तक।

शूरवीर रहते थे। १४ और इनके पितरों
के घरानो के अनुसार इनकी यह गिनती
थी, अर्थात् यहूदी सहस्रपति तो ये थे,
प्रधान अदना जिसके साथ तीन लाख
शूरवीर थे, १५ और उसके बाद प्रधान
यहोहानान जिसके साथ दो लाख अस्सी
हजार पुरुष थे। १६ और इसके बाद
जिक्री का पुत्र अमस्याह, जिस ने अपने
को अपनी ही इच्छा से यहोवा को अर्पण
किया था, उसके साथ दो लाख
शूरवीर थे। १७ फिर बिन्यामीन मे से
एल्यादा नामक एक शूरवीर जिसके साथ
ढाल रखनेवाले दो लाख धनुर्धारी थे।
१८ और उसके नीचे यहोजाबाद जिसके
साथ युद्ध के हथियार बान्धे हुए एक लाख
अस्सी हजार पुरुष थे। १९ वे ये हैं,
जो राजा की सेवा मे लवलीन थे।
और ये उन से अलग थे जिन्हे राजा ने
सारे यहूदा के गढवाले नगरों मे ठहरा
दिया ॥

१८ यहोशापात बड़ा धनवान
और ऐश्वर्य्यवान हो गया;
और उस ने अहाब के साथ समधियाना
किया। २ कुछ वर्ष के बाद वह शोमरोन
में अहाब के पास गया, तब अहाब ने
उसके और उसके संगियों के लिये बहुत सी
भेड-बकरियां और गाय-बैल काटकर, उसे
गिलाद के रामोत पर चढाई करने को
उसकाया। ३ और इस्राएल के राजा
अहाब ने यहूदा के राजा यहोशापात से
कहा, क्या तू मेरे साथ गिलाद के रामोत
पर चढाई करेगा? उस ने उसे उत्तर
दिया, जैसा तू वैसा मै भी हू, और जैसी
तेरी प्रजा, वैसी मेरी भी प्रजा है। हम
लोग युद्ध मे तेरा साथ देगे॥

४ फिर यहोशापात ने इस्राएल के
राजा से कहा, आज यहोवा की आज्ञा
ले। ५ तब इस्राएल के राजा ने नबियों
को जो चार सौ पुरुष थे, इकट्ठा करके
उन से पूछा, क्या हम गिलाद के रामोत
पर युद्ध करने को चढाई करे, अथवा मै
रुका रहू? उन्हो ने उत्तर दिया चढाई
कर, क्योंकि परमेश्वर उसको राजा के
हाथ कर देगा। ६ परन्तु यहोशापात ने
पूछा, क्या यहां यहोवा का और भी कोई
नबी नही है जिस से हम पूछ ले?
७ इस्राएल के राजा ने यहोशापात से
कहा, हा, एक पुरुष और है, जिसके द्वारा
हम यहोवा से पूछ सकते हैं, परन्तु मैं
उस से घृणा करता हूं; क्योंकि वह मेरे
विषय कभी कल्याण की नही, सदा हानि
ही की नबूवत करता है। वह यिम्ला
का पुत्र मीकायाह है। यहोशापात ने
कहा, राजा ऐसा न कहे। ८ तब इस्राएल
के राजा ने एक हाकिम को बुलवाकर
कहा, यिम्ला के पुत्र मीकायाह को फुर्ती
से ले आ। ९ इस्राएल का राजा और
यहूदा का राजा यहोशापात अपने अपने
राजवस्त्र पहिने हुए, अपने अपने सिंहासन
पर बैठे हुए थे; वे शोमरोन के फाटक
मे एक खुले स्थान में बैठे थे और सब
नबी उनके साम्हने नबूवत कर रहे थे।
१० तब कनाना के पुत्र सिदकिय्याह ने
लोहे के सीग बनवाकर कहा, यहोवा यों
कहता है, कि इन से तू अरामियों को
मारते मारते नाश कर डालेगा। ११ और
सब नबियों ने इसी आशय की नबूवत
करके कहा, कि गिलाद के रामोत पर
चढ़ाई कर और तू कृतार्थ होवे; क्योंकि
यहोवा उसे राजा के हाथ कर
देगा॥

१२ और जो दूत मीकायाह को बुलाने
गया था, उस ने उस से कहा, सुन, नबी
लोग एक ही मुंह से राजा के विषय
शुभ वचन कहते हैं; सो तेरी बात उनकी
सी हो, तू भी शुभ वचन कहना।
१३ मीकायाह ने कहा, यहोवा के जीवन
की सौंह, जो कुछ मेरा परमेश्वर
कहे वही मैं भी कहूंगा। १४ जब वह
राजा के पास आया, तब राजा ने उस
से पूछा, हे मीकायाह, क्या हम गिलाद
के रामोत पर युद्ध करने को चढ़ाई करें
अथवा मैं रुका रहूं? उस ने कहा, हां, तुम
लोग चढ़ाई करो, और कृतार्थ होओ,
और वे तुम्हारे हाथ में कर दिए जाएंगे।
१५ राजा ने उस से कहा, मुझे कितनी
बार तुझे शपथ धराकर चिताना होगा,
कि तू यहोवा का स्मरण करके मुझ
से सच ही कह। १६ मीकायाह ने कहा,
मुझे सारा इस्राएल बिना चरवाहे की
भेड़-बकरियों की नाईं पहाड़ों पर तितर-
बितर दिखाई पड़ा, और यहोवा का वचन
आया कि वे तो अनाथ हैं, इसलिये हर
एक अपने अपने घर कुशल क्षेम से लौट
जाए। १७ तब इस्राएल के राजा ने
यहोशापात से कहा, क्या मैं ने तुझ से
न कहा था, कि वह मेरे विषय कल्याण
की नहीं, हानि ही की नबूवत करेगा?
१८ मीकायाह ने कहा, इस कारण तुम
लोग यहोवा का यह वचन सुनो मुझे
सिंहासन पर विराजमान यहोवा और
उसके दाहिने बाएं खड़ी हुई स्वर्ग की सारी
सेना दिखाई पड़ी। १९ तब यहोवा ने
पूछा, इस्राएल के राजा अहाब को कौन
ऐसा बहकाएगा, कि वह गिलाद के रामोत
पर चढ़ाई करके खेत आए, तब किसी
ने कुछ और किसी ने कुछ कहा।
२० निदान एक आत्मा पास आकर यहोवा
के सम्मुख खड़ी हुई, और कहने लगी, मैं
उसको बहकाऊंगी। २१ यहोवा ने पूछा,
किस उपाय से? उस ने कहा, मैं जाकर
उसके सब नबियों में पैठ के उन से झूठ
बुलवाऊंगी *। यहोवा ने कहा, तेरा उसको
बहकाना सफल होगा, जाकर ऐसा ही
कर। २२ इसलिये सुन अब यहोवा ने
तेरे इन नबियों के मुंह में एक झूठ बोलने-
वाली आत्मा पैठाई है, और यहोवा ने
तेरे विषय हानि की बात कही है॥

२३ तब कनाना के पुत्र सिदकिय्याह ने
निकट जा, मीकायाह के गाल पर थप्पड़
मारकर पूछा, यहोवा का आत्मा मुझे
छोड़कर तुझ से बातें करने को किधर
गया। २४ उस ने कहा, जिस दिन तू
छिपने के लिये कोठरी से कोठरी में
भागेगा, तब जान लेगा। २५ इस पर
इस्राएल के राजा ने कहा, कि मीकायाह
को नगर के हाकिम आमोन और राजकुमार
योआश के पास लौटाकर, २६ उन से
कहो, राजा यों कहता है, कि इसको बन्दीगृह
में डालो, और जब तक मैं कुशल से न
आऊं, तब तक इसे दुःख की रोटी और
पानी दिया करो। २७ तब मीकायाह ने
कहा, यदि तू कभी कुशल से लौटे, तो
जान, कि यहोवा ने मेरे द्वारा नहीं कहा।
फिर उस ने कहा, हे लोगो, तुम सब के
सब सुन लो॥

२८ तब इस्राएल के राजा और यहूदा
के राजा यहोशापात दोनों ने गिलाद के
रामोत पर चढ़ाई की। २९ और इस्राएल
के राजा ने यहोशापात से कहा, मैं तो
भेष बदलकर युद्ध में जाऊंगा, परन्तु तू

* मूल में—झूठी आत्मा हूंगी।

अपने ही वस्त्र पहिने रहू। इस्राएल के
राजा ने भेष बदला और वे दोनो युद्ध
मे गए। ३० अराम के राजा ने तो
अपने रथो के प्रधानो को आज्ञा दी थी,
कि न तो छोटे मे लडो और न बडे से,
केवल इस्राएल के राजा से लडो। ३१ सो
जब रथो के प्रधानो ने यहोशापात को
देखा, तब कहा इस्राएल का राजा वही
है, और वे उसी से लडने को मुडे। इस
पर यहोशापात चिल्ला उठा, तब यहोवा
ने उसकी सहायता की। और परमेश्वर
ने उनको उसके पास से फिर जाने की
प्रेरणा की। ३२ सो यह देखकर कि वह
इस्राएल का राजा नही है, रथों के प्रधान
उसका पीछा छोड के लौट गए। ३३ तब
किसी ने अटकल से एक तीर चलाया,
और वह इस्राएल के राजा के झिलम
और निचले वस्त्र के बीच छेदकर लगा,
तब उस ने अपने सारथी से कहा, मै
घायल हुआ, इसलिये लगाम * फेरके मुझे
सेना मे से बाहर ले चल। ३४ और उस
दिन युद्ध बढ़ता गया और इस्राएल का
राजा अपने रथ मे अरामियो के सम्मुख
सांझ तक खडा रहा, परन्तु सूर्य अस्त
होते-होते वह मर गया।।

१९ और यहूदा का राजा
यहोशापात यरूशलेम को अपने
भवन मे कुशल से लौट गया। २ तब
हनानी नाम दर्शी का पुत्र येहू यहोशापात
राजा से भेंट करने को निकला और उस
से कहने लगा, क्या दुष्टों की सहायता
करनी और यहोवा के बैरियों से प्रेम
रखना चाहिये ? इस काम के कारण
यहोवा की ओर से तुझ पर क्रोध भडका
है। ३ तौभी तुझ मे कुछ अच्छी बातें
पाई जाती हैं। तू ने तो देश मे से अशेरों
को नाश किया और अपने मन को परमेश्वर
की खोज मे लगाया है।।

४ यहोशापात यरूशलेम मे रहता था,
और उस ने बेर्शेबा से लेकर एप्रैम के
पहाडी देश तक अपनी प्रजा मे फिर
दौरा करके, उनको उनके पितरों के
परमेश्वर यहोवा की ओर फेर दिया।
५ फिर उस ने यहूदा के एक एक गढ़वाले
नगर मे न्यायी ठहराया। ६ और उस ने
न्यायियों से कहा, सोचो कि क्या करते
हो, क्योंकि तुम जो न्याय करोगे, वह
मनुष्य के लिये नही, यहोवा के लिये
करोगे, और वह न्याय करते समय
तुम्हारे साथ रहेगा। ७ अब यहोवा का
भय तुम मे बना रहे; चौकसी से काम
करना, क्योंकि हमारे परमेश्वर यहोवा
मे कुछ कुटिलता नही है, और न वह
किसी का पक्ष करता और न घूस लेता
है।।

८ और यरूशलेम मे भी यहोशापात
ने लेवियो और याजकों और इस्राएल के
पितरो के घरानो के कुछ मुख्य पुरुषों
को यहोवा की ओर से न्याय करने और
मुकद्दमों को जाचने के लिये ठहराया।
९ और वे यरूशलेम को लौटे। और
उस ने उनको आज्ञा दी, कि यहोवा का
भय मानकर, सच्चाई और निष्कपट मन
से ऐसा करना। १० तुम्हारे भाई जो
अपने अपने नगर में रहते हैं, उन में
से जिसका कोई मुकद्दमा तुम्हारे साम्हने
आए, चाहे वह खून का हो, चाहे व्यवस्था,
अथवा किसी आज्ञा या विधि वा नियम
के विषय हो, उनको चिता देना, कि
यहोवा के विषय दोषी न होओ। ऐसा

* मूल में—अपना हाथ।

न हो कि तुम पर और तुम्हारे भाइयों
पर उसका क्रोध भड़के। ऐसा करो तो
तुम दोषी न ठहरोगे। ११ और देखो,
यहोवा के विषय के सब मुकद्दमों में तो
अमर्याह महायाजक और राजा के विषय
के सब मुकद्दमों में यहूदा के घराने का
प्रधान इश्माएल का पुत्र जबद्याह तुम्हारे
ऊपर अधिकारी है; और लेवीय तुम्हारे
साम्हने सरदारों का काम करेंगे। इसलिये
हियाव बान्धकर काम करो और भले
मनुष्य के साथ यहोवा रहेगा॥

२० इसके बाद मोआबियों और
अम्मोनियों ने और उनके साथ
कई मूनियों* ने युद्ध करने के लिये
यहोशापात पर चढ़ाई की। २ तब लोगों
ने आकर यहोशापात को बता दिया, कि
ताल के पार से एदोम† देश की ओर से
एक बड़ी भीड़ तुझ पर चढ़ाई कर रही
है, और देख, वह हसासोन्तामार तक
जो एनगदी भी कहलाता है, पहुंच गई
है। ३ तब यहोशापात डर गया और
यहोवा की खोज में लग गया, और पूरे
यहूदा में उपवास का प्रचार करवाया।
४ सो यहूदी यहोवा से सहायता मांगने
के लिये इकट्ठे हुए, वरन वे यहूदा के
सब नगरों से यहोवा से भेंट करने को
आए॥

५ तब यहोशापात यहोवा के भवन
में नये आंगन के साम्हने यहूदियों और
यरूशलेमियों की मण्डली में खड़ा होकर
६ यह कहने लगा, कि हे हमारे पितरों के
परमेश्वर यहोवा! क्या तू स्वर्ग में
परमेश्वर नहीं है? और क्या तू जाति
जाति के सब राज्यों के ऊपर प्रभुता नहीं
करता? और क्या तेरे हाथ में ऐसा बल
और पराक्रम नहीं है कि तेरा साम्हना
कोई नहीं कर सकता? ७ हे हमारे
परमेश्वर! क्या तू ने इस देश के
निवासियों को अपनी प्रजा इस्राएल के
साम्हने से निकालकर इन्हें अपने मित्र
इब्राहीम के वंश को सदा के लिये नहीं
दे दिया? ८ वे इस में बस गए और
इस में तेरे नाम का एक पवित्रस्थान
बनाकर कहा, ९ कि यदि तलवार या मरी
अथवा अकाल वा और कोई विपत्ति हम
पर पड़े, तौभी हम इसी भवन के साम्हने
और तेरे साम्हने (तेरा नाम तो इस
भवन में बसा है) खड़े होकर, अपने क्लेश
के कारण तेरी दोहाई देंगे और तू
सुनकर बचाएगा। १० और अब अम्मोनी
और मोआबी और सेईर के पहाड़ी देश के
लोग जिन पर तू ने इस्राएल को मिस्र
देश से आते समय चढ़ाई करने न दिया,
और वे उनकी ओर से मुड़ गए और
उनको विनाश न किया, ११ देख, वे
ही लोग तेरे दिए हुए अधिकार के
इस देश में से जिसका अधिकार तू
ने हमें दिया है, हम को निकालकर
कैसा बदला हमें दे रहे हैं। १२ हे
हमारे परमेश्वर, क्या तू उनका न्याय
न करेगा? यह जो बड़ी भीड़ हम पर
चढ़ाई कर रही है, उसके साम्हने हमारा
तो बस नहीं चलता और हमें कुछ
सूझता नहीं कि क्या करना चाहिये?
परन्तु हमारी आंखें तेरी ओर लगी हैं॥

१३ और सब यहूदी अपने अपने
बालबच्चों, स्त्रियों और पुत्रों समेत यहोवा
के सम्मुख खड़े रहे। १४ तब आसाप
के वंश में से यहजीएल नाम एक लेवीय

* मूल में—अम्मोनियों।
† मूल में—अराम।

जो जकर्याह का पुत्र और बनायाह का
पोता और मत्तन्याह के पुत्र यीएल का
परपोता था, उस मे मण्डली के बीच
यहोवा का आत्मा समाया। १५ और वह
कहने लगा, हे सब यहूदियो, हे यरूशलेम
के रहनेवालो, हे राजा यहोशापात, तुम
सब ध्यान दो; यहोवा तुम से यों कहता
है, तुम इस बडी भीड से मत डरो
और तुम्हारा मन कच्चा न हो; क्योंकि
युद्ध तुम्हारा नही, परमेश्वर का
है। १६ कल उनका साम्हना करने को
जाना। देखो वे सीस की चढाई पर चढे
आते है और यरूएल नाम जगल के
साम्हने नाले के सिरे पर तुम्हे मिलेगे।
१७ इस लड़ाई मे तुम्हे लड़ना न होगा;
हे यहूदा, और हे यरूशलेम, ठहरे रहना,
और खड़े रहकर यहोवा की ओर से
अपना बचाव देखना। मत डरो, और
तुम्हारा मन कच्चा न हो; कल उनका
साम्हना करने को चलना और यहोवा
तुम्हारे साथ रहेगा।।

१८ तब यहोशापात भूमि की ओर
मुह करके झुका और सब यहूदियो और
यरूशलेम के निवासियों ने यहोवा के
साम्हने गिरके यहोवा को दण्डवत किया।
१९ और कहातियो और कोरहियो में से
कुछ लेवीय खडे होकर इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा की स्तुति अत्यन्त ऊंचे स्वर से
करने लगे।।

२० बिहान को वे सबेरे उठकर तको
के जंगल की ओर निकल गए; और
चलते समय यहोशापात ने खडे होकर
कहा, हे यहूदियो, हे यरूशलेम के निवासियो,
मेरी सुनो, अपने परमेश्वर यहोवा पर
विश्वास रखो, तब तुम स्थिर रहोगे;
उसके नबियों की प्रतीत करो, तब तुम
कृतार्थ हो जाओगे।।

२१ तब उस ने प्रजा के साथ सम्मति
करके कितनों को ठहराया, जो कि पवित्रता
से शोभायमान होकर हथियारबन्दों के
आगे आगे चलते हुए यहोवा के गीत
गाएं, और यह कहते हुए उसकी स्तुति
करे, कि यहोवा का धन्यवाद करो, क्योंकि
उसकी करुणा सदा की है।।

२२ जिस समय वे गाकर स्तुति करने
लगे, उसी समय यहोवा ने अम्मोनियों,
मोआबियों और सेईर के पहाड़ी देश के
लोगों पर जो यहूदा के विरुद्ध आ रहे
थे, घातकों को बैठा दिया और वे मारे
गए। २३ क्योंकि अम्मोनियों और मोआ-
बियों ने सेईर के पहाडी देश के निवासियों
को डराने और सत्यानाश करने के लिये
उन पर चढ़ाई की, और जब वे सेईर
के पहाडी देश के निवासियों का अन्त
कर चुके, तब उन सभों ने एक दूसरे के
नाश करने में हाथ लगाया।।

२४ सो जब यहूदियो ने जंगल की
चौकी पर पहुंचकर उस भीड की ओर
दृष्टि की, तब क्या देखा कि वे भूमि पर
पडी हुई लोथ हैं; और कोई नहीं
बचा। २५ तब यहोशापात और उसकी
प्रजा लूट लेने को गए और लोथों के
बीच बहुत सो सम्पत्ति और मनभावने
गहने मिले; उन्हों ने इतने गहने उतार
लिये कि उनको न ले जा सके, वरन
लूट इतनी मिली, कि बटोरते बटोरते
तीन दिन बीत गए। २६ चौथे दिन वे
बराका * नाम तराई मे इकट्ठे हुए और
वहां यहोवा का धन्यवाद किया; इस

* अर्थात् धन्यवाद वा आशिष।

कारण उस स्थान का नाम बराका की
तराई पडा, जो आज तक है। २७ तब
वे, अर्थात् यहूदा और यरूशलेम नगर
के सब पुरुष और उनके आगे आगे यहोशा-
पात, आनन्द के साथ यरूशलेम लौटे
क्योंकि यहोवा ने उन्हे शत्रुओ पर
आनन्दित किया था। २८ सो वे
सारंगिया, वीणाए और तुरहिया बजाते
हुए यरूशलेम मे यहोवा के भवन को
आए। २९ और जब देश देश के सब
राज्यो के लोगों ने सुना कि इस्राएल के
शत्रुओ से यहोवा लडा, तब उनके मन मे
परमेश्वर का डर समा गया। ३० और
यहोशापात के राज्य को चैन मिला, क्योंकि
उसके परमेश्वर ने उसको चारो ओर से
विश्राम दिया।।

३१ यों यहोशापात ने यहूदा पर
राज्य किया। जब वह राज्य करने लगा
तब वह पैंतीस वर्ष का था, और पच्चीस
वर्ष तक यरूशलेम मे राज्य करता रहा।
और उसकी माता का नाम अजूबा था,
जो शिल्ही की बेटी थी। ३२ और वह
अपने पिता आसा की लीक पर चला
और उस से न मुडा, अर्थात् जो यहोवा की
दृष्टि मे ठीक है वही वह करता रहा।
३३ तौभी ऊंचे स्थान ढाए न गए, वरन
अब तक प्रजा के लोगो ने अपना मन
अपने पितरों के परमेश्वर की ओर न
लगाया था। ३४ और आदि से अन्त
तक यहोशापात के और काम, हनानी
के पुत्र येहू के विषय उस वृत्तान्त में
लिखे है, जो इस्राएल के राजाओं के
वृत्तान्त मे पाया जाता है।।

३५ इसके बाद यहूदा के राजा
यहोशापात ने इस्राएल का राजा अहज्याह
से जो बडी दुष्टता करता था, मेल किया।
३६ अर्थात् उस ने उसके साथ इसलिये
मेल किया कि तर्शीश जाने को जहाज
बनवाए, और उन्हो ने ऐसे जहाज एस्योन
गेबेर मे बनवाए। ३७ तब दोदावाह के
पुत्र मारेशावाशी एलीआजर ने यहोशापात
के विरुद्ध यह नबूवत कही, कि तू ने जो
अहज्याह से मेल किया, इस कारण यहोवा
तेरी बनवाई हुई वस्तुओ को तोड डालेगा।
सो जहाज टूट गए और तर्शीश को न
जा सके।।

(यहोराम का राज्य)

२१ निदान, यहोशापात अपने
पुरखाओं के संग सो गया,
और उसको उसके पुरखाओ के बीच
दाऊदपुर मे मिट्टी दी गई, और उसका पुत्र
यहोराम उसके स्थान पर राज्य करने
लगा। २ इसके भाई जो यहोशापात के
पुत्र थे, ये थे, अर्थात् अजर्याह, यहीएल,
जकर्याह, अजर्याह, मीकाएल और
शपत्याह, ये सब इस्राएल के राजा
यहोशापात के पुत्र थे। ३ और उनके
पिता ने उन्हे चान्दी सोना और अनमोल
वस्तुए और बडे बड़े दान और यहूदा
मे गढवाले नगर दिए थे, परन्तु यहोराम
को उस ने राज्य दे दिया, क्योंकि वह जेठा
था। ४ जब यहोराम अपने पिता के
राज्य पर नियुक्त हुआ और बलवन्त
भी हो गया, तब उसने अपने सब भाइयो
को और इस्राएल के कुछ हाकिमो को
भी तलवार से घात किया। ५ जब
यहोराम राजा हुआ, तब वह बत्तीस वर्ष
का था, और वह आठ वर्ष तक यरूशलेम
मे राज्य करता रहा। ६ वह इस्राएल के
राजाओं की सी चाल चला, जैसे अहाब
का घराना चलता था, क्योंकि उसकी

पत्नी अहाब की बेटी थी। और वह
उस काम को करता था, जो यहोवा की
दृष्टि में बुरा है। ७ तौभी यहोवा ने
दाऊद के घराने को नाश करना न चाहा,
यह उस वाचा के कारण था, जो उसने
दाऊद से बान्धी थी। और उस वचन
के अनुसार था, जो उस ने उसको दिया
था, कि मै ऐसा करूगा कि तेरा और
तेरे वंश का दीपक कभी न बुझेगा ।।
८ उसके दिनों मे एदोम ने यहूदा की
अधीनता छोडकर अपने ऊपर एक राजा
बना लिया। ९ सो यहोराम अपने
हाकिमों और अपने सब रथो को साथ
लेकर उधर गया, और रथो के प्रधानो
को मारा। १० यो एदोम यहूदा के वश
से छूट गया और आज तक वैसा ही
है। उसी समय लिब्ना ने भी उसकी
अधीनता छोड दी, यह इस कारण हुआ,
कि उस ने अपने पितरों के परमेश्वर
यहोवा को त्याग दिया था ।।
११ और उस ने यहूदा के पहाडो
पर ऊचे स्थान बनाए और यरूशलेम के
निवासियों से व्यभिचार कराया, और
यहूदा को बहका दिया। १२ तब
एलिय्याह नबी का एक पत्र उसके पास
आया, कि तेरे मूलपुरुष दाऊद का परमेश्वर
यहोवा यों कहता है, कि तू जो न तो
अपने पिता यहोशापात की लीक पर चला
है और न यहूदा के राजा आसा की
लीक पर, १३ वरन इस्राएल के राजाओ
की लीक पर चला है, और अहाब के
घराने की नाईं यहूदियों और यरूशलेम
के निवासियों से व्यभिचार कराया है
और अपने पिता के घराने मे से
अपने भाइयों को जो तुझ से अच्छे थे,
घात किया है, १४ इस कारण यहोवा
तेरी प्रजा, पुत्रों, स्त्रियों और सारी सम्पत्ति
को बडी मार से मारेगा। १५ और तू
अंतडियो के रोग से बहुत पीडित हो
जाएगा, यहा तक कि उस रोग के कारण
तेरी अंतडिया प्रतिदिन निकलती जाएगी ।।
१६ और यहोवा ने पलिश्तियो को,
और कूशियों के पास रहनेवाले अरबियों
को, यहोराम के विरुद्ध उभारा। १७ और
वे यहूदा पर चढाई करके उस पर टूट
पडे, और राजभवन मे जितनी सम्पत्ति
मिली, उस सब को और राजा के पुत्रों
और स्त्रियो को भी ले गए, यहा तक कि
उसके लहुरे बेटे यहोआहाज को छोड,
उसके पास कोई भी पुत्र न रहा ।।
१८ इन सब के बाद यहोवा ने उसे
अंतडियो के असाध्यरोग से पीडित कर
दिया। १९ और कुछ समय के बाद
अर्थात् दो वर्ष के अन्त मे उस रोग के
कारण उसकी अंतड़िया निकल पडीं, और
वह अत्यन्त पीडित होकर मर गया।
और उसकी प्रजा ने जैसे उसके पुरखाओं
के लिये सुगन्धद्रव्य जलाया था, वैसा उसके
लिये कुछ न जलाया। २० वह जब राज्य
करने लगा, तब बत्तीस वर्ष का था, और
यरूशलेम मे आठ वर्ष तक राज्य करता
रहा, और सब को अप्रिय होकर जाता
रहा। और उसको दाऊदपुर मे मिट्टी
दी गई, परन्तु राजाओ के कब्रिस्तान
मे नही ।।

(यहूदा में अहज्याह का राज्य)

२२ तब यरूशलेम के निवासियों
ने उसके लहुरे पुत्र अहज्याह को
उसके स्थान पर राजा बनाया, क्योंकि
जो दल अरबियो के सग छावनी में
आया था, उस ने उसके सब बडे बेटों

को घात किया था सो यहूदा के राजा यहोराम का पुत्र ग्रहज्याह राजा हुग्रा। २ जब ग्रहज्याह राजा हुग्रा, तब वह बयालीस * वर्ष का था, और यरूशलेम मे एक ही वर्ष राज्य किया, ग्रौर उसकी माता का नाम ग्रतल्याह था, जो ग्रोम्री की पोती थी। ३ वह ग्रहाब के घराने की सी चाल चला, क्योकि उसकी माता उसे दुष्टता करने की सम्मति देती थी। ४ ग्रौर वह ग्रहाब के घराने की नाई वह काम करता था जो यहोवा की दृष्टि में बुरा है, क्योकि उसके पिता की मृत्यु के बाद वे उसको ऐसी सम्मति देते थे, जिस से उसका विनाश हुग्रा। ५ ग्रौर वह उसकी सम्मति के ग्रनुसार चलता था, ग्रौर इस्राएल के राजा ग्रहाब के पुत्र यहोराम के सग गिलाद के रामोत में ग्रराम के राजा हजाएल से लडने को गया ग्रौर ग्ररामियों ने यहोराम को घायल किया। ६ सो राजा यहोराम इसलिये लौट गया कि यिज्रेल में उन घावों का इलाज कराए जो उसको ग्ररामियो के हाथ से उस समय लगे थे जब वह हजाएल के साथ लड़ रहा था। ग्रौर ग्रहाब का पुत्र यहोराम जो यिज्रेल मे रोगी था, इस कारण से यहूदा के राजा यहोराम का पुत्र ग्रहज्याह † उसको देखने गया ॥

७ ग्रौर ग्रहज्याह का विनाश यहोवा की ग्रोर से हुग्रा, क्योंकि वह यहोराम के पास गया था। ग्रौर जब वह वहां पहुंचा, तब यहोराम के संग निमशी के पुत्र येहू का साम्हना करने को निकल गया, जिसका ग्रभिषेक यहोवा ने इसलिये कराया था कि वह ग्रहाब के घराने को नाश करे। ८ ग्रौर जब येहू ग्रहाब के घराने को दण्ड दे रहा था, तब उसको यहूदा के हाकिम ग्रौर ग्रहज्याह के भतीजे जो ग्रहज्याह के टहलुए थे, मिले, ग्रौर उस ने उनको घात किया। ९ तब उस ने ग्रहज्याह को ढूंढा। वह शोमरोन मे छिपा था, सो लोगो ने उसको पकड़ लिया ग्रौर येहू के पास पहुंचाकर उसको मार डाला। तब यह कहकर उसको मिट्टी दी, कि यह यहोशापात का पोता है, जो ग्रपने पूरे मन से यहोवा की खोज करता था। ग्रौर ग्रहज्याह के घराने मे राज्य करने के योग्य कोई न रहा ॥

(योग्राश का राज्य)

१० जब ग्रहज्याह की माता ग्रतल्याह ने देखा कि मेरा पुत्र मर गया, तब उस ने उठकर यहूदा के घराने के सारे राजवश को नाश किया। ११ परन्तु यहोशावत जो राजा की बेटी थी, उस ने ग्रहज्याह के पुत्र योग्राश को घात होनेवाले राजकुमारो के बीच से चुराकर धाई समेत बिछौने रखने की कोठरी मे छिपा दिया। इस प्रकार राजा यहोराम की बेटी यहोशावत जो यहोयादा याजक की स्त्री ग्रौर ग्रहज्याह की बहिन थी, उस ने योग्राश को ग्रतल्याह से ऐसा छिपा रखा कि वह उसे मार डालने न पाई। १२ ग्रौर वह उसके पास परमेश्वर के भवन मे छः वर्ष छिपा रहा, इतने दिनों तक ग्रतल्याह देश पर राज्य करती रही ॥

२३ सातवे वर्ष मे यहोयादा ने हियाव बान्धकर यरोहाम के पुत्र ग्रजर्याह, यहोहानान के पुत्र इश्माएल,

* २ राजा ८ : २६ में बाईस।
† मूल में—ग्रजर्याह।

ओबेद के पुत्र अजर्याह, अदायाह के पुत्र
मासेयाह और जिक्री के पुत्र एलीशापात,
इन शतपतियों से वाचा बान्धी। २ तब
वे यहूदा में घूमकर यहूदा के सब नगरों
में से लेवियों को और इस्राएल के पितरों
के घरानों के मुख्य मुख्य पुरुषों को इकट्ठा
करके यरूशलेम को ले आए। ३ और
उस सारी मण्डली ने परमेश्वर के भवन
में राजा के साथ वाचा बान्धी, और
यहोयादा ने उन से कहा, सुनो, यह
राजकुमार राज्य करेगा जैसे कि यहोवा
ने दाऊद के वंश के विषय कहा है।
४ तो तुम एक काम करो, अर्थात् तुम
याजकों और लेवियों की एक तिहाई
लोग जो विश्रामदिन को आनेवाले हो,
वे द्वारपाली करें, ५ और एक तिहाई
लोग राजभवन में रहें और एक तिहाई
लोग नेव के फाटक के पास रहें, और
सब लोग यहोवा के भवन के आंगनों में
रहें। ६ परन्तु याजकों और सेवा टहल
करनेवाले लेवियों को छोड़ और कोई
यहोवा के भवन के भीतर न आने पाए,
वे तो भीतर आएं, क्योंकि वे पवित्र हैं
परन्तु सब लोग यहोवा के भवन की
चौकसी करें। ७ और लेवीय लोग अपने
अपने हाथ में हथियार लिये हुए राजा
के चारों ओर रहें और जो कोई भवन
के भीतर घुसे, वह मार डाला जाए।
और तुम राजा के आते जाते उसके साथ
रहना॥

८ यहोयादा याजक की इन सब
आज्ञाओं के अनुसार लेवियों और सब
यहूदियों ने किया। उन्हों ने विश्रामदिन
को आनेवाले और विश्रामदिन को जाने-
वाले दोनों दलों के, अपने अपने जनों को
अपने साथ कर लिया, क्योंकि यहोयादा
याजक ने किसी दल के लेवियों को विदा
न किया था। ९ तब यहोयादा याजक
ने शतपतियों को राजा दाऊद के बर्छे
और भाले और ढालें जो परमेश्वर के
भवन में थीं, दे दीं। १० फिर उस ने
उन सब लोगों को अपने अपने हाथ में
हथियार लिये हुए भवन के दक्खिनी कोने
से लेकर, उत्तरी कोने तक वेदी और
भवन के पास राजा के चारों ओर उसकी
आड़ करके खड़ा कर दिया। ११ तब
उन्हों ने राजकुमार को बाहर ला, उसके
सिर पर मुकुट और साक्षीपत्र धरकर
उसे राजा बनाया; और यहोयादा और
उसके पुत्रों ने उसका अभिषेक किया,
और लोग बोल उठे, राजा जीवित
रहे॥

१२ जब अतल्याह को उन लोगों का
हल्ला, जो दौड़ते और राजा को सराहते
थे सुन पड़ा, तब वह लोगों के पास यहोवा
के भवन में गई। १३ और उस ने क्या
देखा, कि राजा द्वार के निकट खम्भे के
पास खड़ा है और राजा के पास प्रधान
और तुरही बजानेवाले खड़े हैं, और सब
लोग आनन्द कर रहे हैं और तुरहियां
बजा रहे हैं और गाने बजानेवाले बाजे
बजाते और स्तुति करते हैं। तब अतल्याह
अपने वस्त्र फाड़कर पुकारने लगी, राजद्रोह,
राजद्रोह! १४ तब यहोयादा याजक ने
दल के अधिकारी शतपतियों को बाहर
लाकर उन से कहा, कि उसे अपनी पांतियों
के बीच से निकाल ले जाओ; और जो
कोई उसके पीछे चले, वह तलवार से
मार डाला जाए। याजक ने कहा, कि
उसे यहोवा के भवन में न मार डालो।
१५ तब उन्हों ने दोनों ओर से उसको
जगह दी, और वह राजभवन के घोड़ाफाटक

के द्वार तक गई, और वहां उन्हों ने उसको मार डाला ।।
१६ तब यहोयादा ने अपने और सारी प्रजा के और राजा के बीच यहोवा की प्रजा होने की वाचा बन्धाई । १७ तब सब लोगों ने बाल के भवन को जाकर ढा दिया, और उसकी वेदियो और मूरतो को टुकडे टुकडे किया, और मत्तान नाम बाल के याजक को वेदियो के साम्हने ही घात किया । १८ तब यहोयादा ने यहोवा के भवन की सेवा के लिये उन लेवीय याजको को ठहरा दिया, जिन्हे दाऊद ने यहोवा के भवन पर दल दल करके इसलिये ठहराया था, कि जैसे मूसा की व्यवस्था मे लिखा है, वैसे ही वे यहोवा को होमबलि चढाया करे, और दाऊद की चलाई हुई विधि * के अनुसार आनन्द करे और गाए । १९ और उस ने यहोवा के भवन के फाटको पर द्वारपालो को इसलिये खडा किया, कि जो किसी रीति से अशुद्ध हो, वह भीतर जाने न पाए । २० और वह शतपतियो और रईसो और प्रजा पर प्रभुता करनेवालो और देश के सब लोगों को साथ करके राजा को यहोवा के भवन से नीचे ले गया और ऊंचे फाटक से होकर राजभवन मे आया, और राजा को राजगद्दी पर बैठाया । २१ तब सब लोग आनन्दित हुए और नगर में शान्ति हुई । अतल्याह तो तलवार से मार ही डाली गई थी ।।

२४ जब योआश राजा हुआ, तब वह सात वर्ष का था, और यरूशलेम मे चालीस वर्ष तक राज्य करता रहा, उसकी माता का नाम सिब्या था, जो बेर्शेबा की थी । २ और जब तक यहोयादा याजक जीवित रहा, तब तक योआश वह काम करता रहा जो यहोवा की दृष्टि मे ठीक है । ३ और यहोयादा ने उसके दो ब्याह कराए और उस से बेटे-बेटिया उत्पन्न हुईं ।।
४ इसके बाद योआश के मन मे यहोवा के भवन की मरम्मत करने की मनसा उपजी । ५ तब उस ने याजको और लेवियो को इकट्ठा करके कहा, प्रति वर्ष यहूदा के नगरो मे जा जाकर सब इस्राए-लियो से रुपये लिया करो जिस से तुम्हारे परमेश्वर के भवन की मरम्मत हो, देखो इस काम मे फुर्ती करो । तौभी लेवियो ने कुछ फुर्ती न की । ६ तब राजा ने यहोयादा महायाजक को बुलवा कर पूछा, क्या कारण है कि तू ने लेवियो को दृढ़ आज्ञा नही दी कि वे यहूदा और यरूशलेम से उस चन्दे के रुपए ले आएं जिसका नियम यहोवा के दास मूसा और इस्राएल की मण्डली ने साक्षीपत्र के तम्बू के निमित्त चलाया था । ७ उस दुष्ट स्त्री अतल्याह के बेटों ने तो परमेश्वर के भवन को तोड़ दिया और यहोवा के भवन की सब पवित्र की हुई वस्तुए बाल देवताओ को दे दी थी ।।
८ और राजा ने एक सन्दूक बनाने की आज्ञा दी और वह यहोवा के भवन के फाटक के पास बाहर रखा गया । ९ तब यहूदा और यरूशलेम मे यह प्रचार किया गया कि जिस चन्दे का नियम परमेश्वर के दास मूसा ने जगल मे इस्राएल मे चलाया था, उसके रुपए यहोवा के निमित्त ले आओ । १० तो सब हाकिम और प्रजा के सब लोग आनन्दित हो रुपए लाकर जब तक चन्दा पूरा न हुआ

* मूल मे—दाऊद के हाथों ।

तब तक सन्दूक मे डालते गए। ११ और
जब जब वह सन्दूक लेवियो के हाथ से
राजा के प्रधानो के पास पहुचाया जाता
और यह जान पडता था कि उस मे
रुपए बहुत है, तब तब राजा के प्रधान
और महायाजक का नाइब आकर सन्दूक
को खाली करते और तब उसे फिर उसके
स्थान पर रख देते थे। उन्हों ने प्रतिदिन
ऐसा किया और बहुत रुपए इकट्ठा किए।
१२ तब राजा और यहोयादा ने वह
रुपए यहोवा के भवन मे काम करनेवालो
को दे दिए, और उन्हो ने राजो और
बढइयो को यहोवा के भवन के सुधारने
के लिये, और लोहारों और ठठेरो को
यहोवा के भवन की मरम्मत करने के
लिये मजदूरी पर रखा। १३ और कारी-
गर काम करते गए और काम पूरा
होता गया * और उन्हो ने परमेश्वर का
भवन जैसा का तैसा बनाकर दृढ़ कर
दिया। १४ जब उन्हो ने वह काम निपटा
दिया, तब वे शेष रुपए राजा और यहोयादा
के पास ले गए, और उन से यहोवा के
भवन के लिये पात्र बनाए गए, अर्थात्
सेवा टहल करने और होमबलि चढाने
के पात्र और धूपदान आदि सोने चान्दी
के पात्र। और जब तक यहोयादा जीवित
रहा, तब तक यहोवा के भवन मे होमबलि
नित्य चढाए जाते थे।।

१५ परन्तु यहोयादा बूढ़ा हो गया
और दीर्घायु होकर मर गया। जब वह
मर गया तब एक सौ तीस वर्ष का था।
१६ और दाऊदपुर मे राजाओ के बीच
उसको मिट्टी दी गई, क्योंकि उस ने
इस्राएल मे और परमेश्वर के और
उसके भवन के विषय मे भला किया
था।।

१७ यहोयादा के मरने के बाद
यहूदा के हाकिमो ने राजा के पास जाकर
उसे दण्डवत की, और राजा ने उनकी
मानी। १८ तब वे अपने पितरो के
परमेश्वर यहोवा का भवन छोडकर अशेरो
और मूरतो की उपासना करने लगे।
सो उनके ऐसे दोषी होने के कारण
परमेश्वर का क्रोध यहूदा और यरूशलेम
पर भडका। १९ तौभी उस ने उनके
पास नबी भेजे कि उनको यहोवा के पास
फेर लाए, और इन्हो ने उन्हे चिता
दिया, परन्तु उन्हो ने कान न लगाया।।
२० और परमेश्वर का आत्मा यहोयादा
याजक के पुत्र जकर्याह मे समा गया,
और वह ऊंचे स्थान पर खडा होकर
लोगो से कहने लगा, परमेश्वर यो कहता
है, कि तुम यहोवा की आज्ञाओ को क्यों
टालते हो? ऐसा करके तुम भाग्यवान
नही हो सकते, देखो, तुम ने तो यहोवा
को त्याग दिया है, इस कारण उस ने
भी तुम को त्याग दिया। २१ तब लोगों
ने उस से द्रोह की गोष्ठी करके, राजा
की आज्ञा से यहोवा के भवन के आगन
मे उसको पत्थरवाह किया। २२ यो राजा
योआश ने वह प्रीति भूलकर जो यहोयादा
ने उस से की थी, उसके पुत्र को घात किया।
और मरते समय उस ने कहा यहोवा इस
पर दृष्टि करके इसका लेखा ले।।

२३ नये वर्ष के लगते अरामियो की
सेना ने उस पर चढाई की, और यहूदा
और यरूशलेम आकर प्रजा में से
सब हाकिमो को नाश किया और उनका
सब धन लूटकर दमिश्क के राजा के
पास भेजा। २४ अरामियो की सेना थोड़े

* मूल में—कान पर पटी चढ़ी।

ही पुरुषों की तो आई, परन्तु यहोवा ने
एक बहुत बडी सेना उनके हाथ कर दी,
क्योंकि उन्हों ने अपने पितरों के परमेश्वर
को त्याग दिया था। और योआश को
भी उन्हों ने दण्ड दिया ।।
२५ और जब वे उसे बहुत ही रोगी
छोड़ गए, तब उसके कर्मचारियो ने
यहोयादा याजक के पुत्रो के खून के कारण
उस मे द्रोह की गोष्ठी करके, उसे उसके
बिछौने पर ही ऐसा मारा, कि वह मर
गया, और उन्हों ने उसको दाऊदपुर में
मिट्टी दी, परन्तु राजाओ के कब्रिस्तान मे
नही। २६ जिन्हो ने उस मे राजद्रोह
की गोष्ठी की, वे ये थे, अर्थात् अम्मोनिन,
शिमात का पुत्र जाबाद और शिम्रित,
मोआबिन का पुत्र यहोजाबाद। २७ उसके
बेटों के विषय और उसके विरुद्ध, जो
बडे दण्ड की नबूवत हुई, उसके और
परमेश्वर के भवन के बनने के विषय ये
सब बाते राजाओं के वृत्तान्त की पुस्तक
मे लिखी है। और उसका पुत्र अमस्याह
उसके स्थान पर राजा हुआ ।।

(अमस्याह का राज्य)

**२५** जब अमस्याह राज्य करने लगा
तब वह पचीस वर्ष का था, और
यरूशलेम मे उनतीस वर्ष तक राज्य
करता रहा, और उसकी माता का नाम
यहोअद्दान था, जो यरूशलेम की थी।
२ उस ने वह किया जो यहोवा की दृष्टि
मे ठीक है, परन्तु खरे मन से न किया।
३ जब राज्य उसके हाथ मे स्थिर हो
गया, तब उस ने अपने उन कर्मचारियों
को मार डाला जिन्हों ने उसके पिता
राजा को मार डाला था। ४ परन्तु उस ने
उनके लड़केबालों को न मारा क्योंकि
उस ने यहोवा की उस आज्ञा के अनुसार
किया, जो मूसा की व्यवस्था की पुस्तक
मे लिखी है, कि पुत्र के कारण पिता न
मार डाला जाए, और न पिता के कारण
पुत्र मार डाला जाए, जिस ने पाप किया
हो वही उस पाप के कारण मार डाला
जाए ।।
५ और अमस्याह ने यहूदा को वरन
सारे यहूदियों और बिन्यामीनियो को
इकट्ठा करके उनको, पितरों के घरानों के
अनुसार सहस्रपतियो और शतपतियो के
अधिकार मे ठहराया; और उन मे से
जितनो की अवस्था बीस वर्ष की अथवा
उस से अधिक थी, उनकी गिनती करके
तीन लाख भाला चलानेवाले और ढाल
उठानेवाले बडे बडे योद्धा पाए। ६ फिर
उस ने एक लाख इस्राएली शूरवीरों को
भी एक सौ किक्कार चान्दी देकर बुलवा
रखा। ७ परन्तु परमेश्वर के एक जन
ने उसके पास आकर कहा, हे राजा
इस्राएल की सेना तेरे साथ जाने न पाए;
क्योंकि यहोवा इस्राएल अर्थात् एप्रैम की
कुल सन्तान के सग नही रहता। ८ यदि
तू जाकर पुरुषार्थ करे; और युद्ध के लिये
हियाव बान्धे, तौभी परमेश्वर तुझे
शत्रुओ के साम्हने गिराएगा, क्योकि
सहायता करने और गिरा देने दोनों में
परमेश्वर सामर्थी है। ९ अमस्याह ने
परमेश्वर के भक्त से पूछा, फिर जो
सौ किक्कार चान्दी मै इस्राएली दल को
दे चुका हू, उसके विषय क्या करू?
परमेश्वर के भक्त ने उत्तर दिया, यहोवा
तुझे इस से भी बहुत अधिक दे सकता
है। १० तब अमस्याह ने उन्हे अर्थात्
उस दल को जो एप्रैम की ओर से उसके
पास आया था, अलग कर दिया, कि वे

अपने स्थान को लौट जाएं। तब उनका
क्रोध यहूदियों पर बहुत भडक उठा, और
वे अत्यन्त क्रोधित होकर अपने स्थान को
लौट गए। ११ परन्तु अमस्याह हियाव
बान्धकर अपने लोगों को ले चला, और
लोन की तराई में जाकर, दस हजार
सेईरियों को मार डाला। १२ और
यहूदियों ने दस हजार को बन्धुआ करके
चट्टान की चोटी पर ले गये, और चट्टान
की चोटी पर से गिरा दिया, सो वे सब
चूर चूर हो गए। १३ परन्तु उस दल
के पुरुष जिसे अमस्याह ने लौटा दिया कि
वे उसके साथ युद्ध करने को न जाए,
शोमरोन से बेथोरोन तक यहूदा के सब
नगरो पर टूट पडे, और उनके तीन
हजार निवासी मार डाले और बहुत लूट
ले ली॥

१४ जब अमस्याह एदोनियो का सहार
करके लौट आया, तब उस ने सेईरियों के
देवताओ को ले आकर अपने देवता करके
खडा किया, और उन्ही के साम्हने दण्डवत
करने, और उन्ही के लिये धूप जलाने
लगा। १५ तब यहोवा का क्रोध अमस्याह
पर भडक उठा और उस ने उसके पास
एक नबी भेजा जिस ने उस से कहा, जो
देवता अपने लोगो को तेरे हाथ से बचा
न सके, उनकी खोज मे तू क्यो लगा है?
१६ वह उस से कह ही रहा था कि उस ने
उस से पूछा, क्या हम ने तुझे राजमन्त्री
ठहरा दिया है? चुप रह! क्या तू
मार खाना चाहता है? तब वह नबी
यह कहकर चुप हो गया, कि मुझे मालूम
है कि परमेश्वर ने तुझे नाश करने को
ठाना है, क्योंकि तू ने ऐसा किया है और
मेरी सम्मति नहीं मानी॥

१७ तब यहूदा के राजा अमस्याह ने
सम्मति लेकर, इस्राएल के राजा योआश
के पास, जो येहू का पोता और यहोआहाज
का पुत्र था, यो कहला भेजा, कि आ
हम एक दूसरे का साम्हना करे।
१८ इस्राएल के राजा योआश ने यहूदा
के राजा अमस्याह के पास यो कहला
भेजा, कि लबानोन पर की एक झडबेरी
ने लबानोन के एक देवदार के पास कहला
भेजा, कि अपनी बेटी मेरे बेटे को ब्याह
दे; इतने मे लबानोन का कोई वन पशु
पास से चला गया और उस झड़बेरी को
रौद डाला। १९ तू कहता है, कि मैं ने
एदोमियों को जीत लिया है, इस कारण
तू फूल उठा और बडाई मारता है!
अपने घर मे रह जा; तू अपनी हानि के
लिये यहा क्यों हाथ डालता है, इस से
तू क्या, वरन यहूदा भी नीचा खाएगा॥

२० परन्तु अमस्याह ने न माना। यह
तो परमेश्वर की ओर से हुआ, कि वह उन्हे
उनके शत्रुओ के हाथ कर दे, क्योंकि वे
एदोम के देवताओं की खोज मे लग गए थे।
२१ तब इस्राएल के राजा योआश ने चढाई
की और उस ने और यहूदा के राजा
अमस्याह ने यहूदा देश के बेतशेमेश मे एक
दूसरे का साम्हना किया। २२ और यहूदा
इस्राएल से हार गया, और हर एक अपने
अपने डेरे को भागा। २३ तब इस्राएल के
राजा योआश ने यहूदा के राजा अमस्याह
को, जो यहोआहाज का पोता और योआश
का पुत्र था, बेतशेमेश मे पकडा और
यरूशलेम को ले गया और यरूशलेम की
शहरपनाह मे से एप्रैमी फाटक से कोनेवाले
फाटक तक चार सौ हाथ गिरा दिए।
२४ और जितना सोना चान्दी और जितने
पात्र परमेश्वर के भवन में ओबेदेदोम के पास

मिले, और राजभवन म जितना खजाना
था, उम सब को और बन्धक लोगो
को भी लेकर वह शोमरोन को लौट
गया ।।

२५ यहोआहाज के पुत्र इस्राएल के राजा
योआश के मरने के बाद योआश का पुत्र
यहूदा का राजा अमस्याह पन्द्रह वर्ष तक
जीवित रहा । २६ आदि से अन्त तक अम-
स्याह के और काम, क्या यहूदा और इस्राएल
के राजाओ के इतिहास की पुस्तक मे नही
लिखे है ? २७ जिस समय अमस्याह यहोवा
के पीछे चलना छोडकर फिर गया था उस
समय से यरूशलेम मे उसके विरुद्ध द्रोह की
गोष्ठी होने लगी, और वह लाकीश को भाग
गया । सो दूतो ने लाकीश तक उसका पीछा
कर के, उसको वही मार डाला । २८ तब
वह घोडो पर रखकर पहुचाया गया और
उसे उसके पुरखाओं के बीच यहूदा के नगर
में मिट्टी दी गई ।।

(उज्जिय्याह का राज्य)

२६ तब सब यहूदी प्रजा ने उज्जि-
य्याह को लेकर जो सोलह वर्ष का
था, उसके पिता अमस्याह के स्थान पर राजा
बनाया । २ जब राजा अमस्याह अपने
पुरखाओ के सग सो गया तब उज्जिय्याह ने
एलोत नगर को दृढ कर के यहूदा मे फिर
मिला लिया । ३ जब उज्जिय्याह राज्य
करने लगा; तब वह सोलह वर्ष का था ।
और यरूशलेम मे बावन वर्ष तक राज्य
करता रहा, और उसकी माता का नाम
यकील्याह था, जो यरूशलेम की थी ।
४ जैसे उसका पिता अमस्याह, किया करता
था वैसा ही उसने भी किया जो यहोवा की
दृष्टि मे ठीक था । ५ और जकर्याह के
दिनों में जो परमेश्वर के दर्शन के विषय
समझ रखता था,* वह परमेश्वर की खोज
मे लगा रहता था, और जब तक वह यहोवा
की खोज मे लगा रहा, तब तक परमेश्वर
उसको भाग्यवान किए रहा ।।

६ तब उस ने जाकर पलिश्तियो से युद्ध
किया, और गत, यब्ने और अशदोद की
शहरपनाहे गिरा दी, और अशदोद के आस-
पास और पलिश्तियो के बीच मे नगर
बसाए । ७ और परमेश्वर ने पलिश्तियो
और गूर्बालवासी, अरबियों और मूनियो के
विरुद्ध उसकी सहायता की । ८ और
अम्मोनी उज्जिय्याह को भेट देने लगे, वरन
उसकी कीर्त्ति मिस्र के सिवाने तक भी फैल
गई, क्योकि वह अत्यन्त सामर्थी हो गया था ।
९ फिर उज्जिय्याह ने यरूशलेम मे कोने के
फाटक और तराई के फाटक और शहर-
पनाह के मोड पर गुम्मट बनवाकर दृढ़
किए । १० और उसके बहुत जानवर थे
इसलिये उस ने जगल मे और नीचे के देश
और चौरस देश मे गुम्मट बनवाए और बहुत
से हौद खुदवाए, और पहाडो पर और कर्म्मेल
मे उसके किसान और दाख की बारियों के
माली थे, क्योंकि वह खेती किसानी करने-
वाला था । ११ फिर उज्जिय्याह के
योद्धाओ की एक सेना थी जिनकी गिनती
यीएल मुशी और मासेयाह सरदार, हनन्याह
नामक राजा के एक हाकिम की आज्ञा से
करते थे, और उसके अनुसार वह दल बान्ध-
कर लडने को जाती थी । १२ पितरों के
घरानो के मुख्य मुख्य पुरुष जो शूरवीर थे,
उनकी पूरी गिनती दो हजार छ सौ थी ।
१३ और उनके अधिकार मे तीन लाख साढ़े
सात हजार की एक बडी सेना थी, जो शत्रुओं

* या जो परमेश्वर का भय मानने की
शिक्षा देता था।

के विरुद्ध राजा की सहायता करने को बडे
बल से युद्ध करनेवाले थे। १४ इनके लिये
अर्थात् पूरी सेना के लिये उज्जिय्याह ने ढाले,
भाले, टोप, झिलम, धनुष और गोफन के
पत्थर तैयार किए। १५ फिर उस ने यरू-
शलेम मे गुम्मटो और कगूरो पर रखने को
चतुर पुरुषों के निकाले हुए यन्त्र भी बनवाए
जिनके द्वारा तीर और बडे बडे पत्थर फेके
जाते थे। और उसकी कीर्त्ति दूर दूर तक
फैल गई, क्योकि उसे अद्भुत सहायता यहा
तक मिली कि वह सामर्थी हो गया।।

१६ परन्तु जब वह सामर्थी हो गया, तब
उसका मन फूल उठा, और उस ने बिगडकर
अपने परमेश्वर यहोवा का विश्वासघात
किया, अर्थात् वह धूप की वेदी पर धूप जलाने
को यहोवा के मन्दिर मे घुस गया। १७ और
अजर्याह याजक उसके बाद भीतर गया, और
उसके सग यहोवा के अस्सी याजक भी जो
वीर थे गए। १८ और उन्हो ने उज्जिय्याह
राजा का साम्हना करके उस मे कहा, हे
उज्जिय्याह यहोवा के लिये धूप जलाना तेरा
काम नही, हारून की सन्तान अर्थात् उन
याजको ही का काम है, जो धूप जलाने को
पवित्र किए गए हैं। तू पवित्रस्थान मे निकल
जा, तू ने विश्वासघात किया है, यहोवा
परमेश्वर की ओर मे यह तेरी महिमा का
कारण न होगा। १९ तब उज्जिय्याह धूप
जलाने को धूपदान हाथ मे लिये हुए झुझला
उठा। और वह याजको पर झुझला रहा
था, कि याजको के देखते देखते यहोवा के
भवन में धूप की वेदी के पास ही उसके माथे
पर कोढ प्रगट हुआ। २० और अजर्याह
महायाजक और सब याजको ने उस पर दृष्टि
की, और क्या देखा कि उसके माथे पर कोढ
निकला है! तब उन्हो ने उसको वहां से
झटपट निकाल दिया, वरन यह जानकर कि
यहोवा ने मुझे कोढी कर दिया है, उस ने आप
बाहर जाने को उतावली की। २१ और
उज्जिय्याह राजा मरने के दिन तक कोढ़ी
रहा, और कोढ के कारण अलग एक घर मे
रहता था, वह तो यहोवा के भवन मे जाने
न पाता था*। और उसका पुत्र योताम
राजघराने के काम पर नियुक्त किया गया
और वह लोगो का न्याय भी करता था।।

२२ आदि से अन्त तक उज्जिय्याह के
और कामो का वर्णन तो आमोस के पुत्र
यशायाह नबी ने लिखा है। २३ निदान
उज्जिय्याह अपने पुरखाओ के सग सो गया,
और उसको उसके पुरखाओ के निकट
राजाओ के मिट्टी देने के खेत मे मिट्टी दी
गई क्योकि उन्हो ने कहा, कि वह कोढी है।
और उसका पुत्र योताम उसके स्थान पर
राज्य करने लगा।।

(योताम का राज्य)

२७ जब योताम राज्य करने लगा
तब वह पचीस वर्ष का था, और
यरूशलेम मे सोलह वर्ष तक राज्य करता
रहा। और उसकी माता का नाम यरूशा
था, जो सादोक की बेटी थी। २ उस ने वह
किया, जो यहोवा की दृष्टि मे ठीक है, अर्थात्
जैसा उसके पिता उज्जिय्याह ने किया था,
ठीक वैसा ही उस ने भी किया तौभी वह
यहोवा के मन्दिर मे न घुसा। और प्रजा
के लोग तब भी बिगडी चाल चलते थे।
३ उसी ने यहोवा के भवन के ऊपरवाले
फाटक को बनाया, और ओपेल की शहरपनाह
पर बहुत कुछ बनवाया। ४ फिर उस ने
यहूदा के पहाडी देश मे कई नगर दृढ
किए, और जंगलो मे गढ और गुम्मट बनाए।
५ और वह अम्मोनियों के राजा से युद्ध

* मूल में—भवन से कटा था।

करके उन पर प्रबल हो गया। उसी वर्ष
अम्मोनियो ने उसको सौ किक्कार चांदी,
और दस दस हजार कोर गेहूं और जव
दिया। और फिर दूसरे और तीसरे वर्ष मे
भी उन्हो ने उसे उतना ही दिया। ६ यो
योताम सामर्थी हो गया, क्योंकि वह अपने
आप को अपने परमेश्वर यहोवा के सम्मुख
जानकर सीधी चाल चलता था। ७ योताम
के और काम और उसके सब युद्ध और
उसकी चाल चलन, इन सब बातो का वर्णन
इस्राएल और यहूदा के राजाओ के इतिहास
मे लिखा है। ८ जब वह राजा हुआ, तब
पचीस वर्ष का था, और वह यरूशलेम
मे सोलह वर्ष तक राज्य करता रहा।
९ निदान योताम अपने पुरखाओ के संग सो
गया और उसे दाऊदपुर मे मिट्टी दी गई।
और उसका पुत्र आहाज उसके स्थान पर
राज्य करने लगा।।

### (आहाज का राज्य)

**२८** जब आहाज राज्य करने लगा
तब वह बीस वर्ष का था, और
सोलह वर्ष तक यरूशलेम मे राज्य करता
रहा। और अपने मूलपुरुष दाऊद के समान
काम नही किया, जो यहोवा की दृष्टि मे ठीक
था, २ परन्तु वह इस्राएल के राजाओं की
सी चाल चला, और बाल देवताओ की
मूर्तियां ढलवाकर बनाईं; ३ और हिन्नोम
के बेटे की तराई मे धूप जलाया, और उन
जातियो के घिनौने कामों के अनुसार जिन्हे
यहोवा ने इस्राएलियों के साम्हने से देश से
निकाल दिया था, अपने लडकेबालो को आग
में होम कर दिया। ४ और ऊंचे स्थानो
पर, और पहाडियों पर, और सब हरे वृक्षो
के तले वह बलि चढाया और धूप जलाया
करता था।।

५ इसलिये उसके परमेश्वर यहोवा ने
उसको अरामियो के राजा के हाथ कर दिया,
और वे उसको जीतकर, उसके बहुत से लोगों
को बन्धुआ बनाके दमिश्क को ले गए। और
वह इस्राएल के राजा के वश मे कर दिया
गया, जिस ने उसे बडी मार से मारा।
६ और रमल्याह के पुत्र पेकह ने, यहूदा मे
एक ही दिन मे एक लाख बीस हजार लोगो
को जो सब के सब वीर थे, घात किया,
क्योंकि उन्हो ने अपने पितरों के परमेश्वर
यहोवा को त्याग दिया था। ७ और जिक्री
नामक एक एप्रैमी वीर ने मासेयाह नामक
एक राजपुत्र को, और राजभवन के प्रधान
अज्रीकाम को, और एलकाना को, जो
राजा का मंत्री था, मार डाला।।

८ और इस्राएली अपने भाइयों मे से
स्त्रियो, बेटो और बेटियो को मिलाकर दो
लाख लोगों को बन्धुआ बनाके, और उनकी
बहुत लूट भी छीनकर शोमरोन की ओर ले
चले। ९ परन्तु वहां ओदेद नामक यहोवा का
एक नबी था; वह शोमरोन को आनेवाली
सेना से मिलकर उन से कहने लगा, सुनो,
तुम्हारे पितरों के परमेश्वर यहोवा ने
यहूदियो पर झुंझलाकर उनको तुम्हारे हाथ
कर दिया है, और तुम ने उनको ऐसा क्रोध
करके घात किया जिसकी चिल्लाहट स्वर्ग को
पहुंच गई है। १० और अब तुम ने ठाना है
कि यहूदियों और यरूशलेमियों को अपने
दास-दासी बनाकर दबाए रखो। क्या तुम
भी अपने परमेश्वर यहोवा के यहां दोषी नहीं
हो? ११ इसलिये अब मेरी सुनो और इन
बन्धुओं को जिन्हें तुम अपने भाइयों में से
बन्धुआ बनाके ले आए हो, लौटा दो, यहोवा
का क्रोध तो तुम पर भडका है। १२ तब
एप्रैमियो के कितने मुख्य पुरुष अर्थात्
योहानान का पुत्र अजर्याह, मशिल्लेमोत का

पुत्र बेरेक्याह, शल्लूम का पुत्र यहिजकिय्याह,
और हल्दै का पुत्र अमासा, लडाई मे
आनेवालों का साम्हना करके, उन से
कहने लगे। १३ तुम इन बन्धुओ को
यहा मत लाओ; क्योंकि तुम ने वह
बात ठानी है जिसके कारण हम यहोवा
के यहां दोषी हो जाएगे, और उस से
हमारा पाप और दोष बढ जाएगा, हमारा
दोष तो बडा है और इस्राएल पर बहुत क्रोध
भडका है। १४ तब उन हथियार बन्धो ने
बन्धुओं और लूट को हाकिमो और सारी
सभा के साम्हने छोड दिया। १५ तब जिन
पुरुषों के नाम ऊपर लिखे है, उन्हो ने उठकर
बन्धुओं को ले लिया, और लूट मे से सब नगे
लोगोंको कपडे, और जूतिया पहिनाई; और
खाना खिलाया, और पानी पिलाया, और
तेल मला; और तब निर्बल लोगो को गदहो
पर चढाकर, यरीहो को जो खजूर का नगर
कहलाता है, उनके भाइयो के पास पहुचा
दिया। तब वे शोमरोन को लौट आए।।

१६ उस समय राजा आहाज ने अश्शूर
के राजाओं के पास दूत भेजकर सहायता
मांगी। १७ क्योकि एदोमियो ने यहूदा मे
आकर उसको मारा, और बन्धुओं को ले गए
थे। १८ और पलिश्तियों ने नीचे के देश
और यहूदा के दक्खिन देश के नगरो पर
चढ़ाई करके, बेतलेमेश, अय्यालोन और गदे-
रोत को, और अपने अपने गांवो समेत सोको,
तिम्ना, और गिमजो को ले लिया; और उन
मे रहने लगे थे। १९ यो यहोवा ने इस्राएल
के राजा आहाज के कारण यहूदा को दबा
दिया, क्योंकि वह निरकुश होकर चला,
और यहोवा से बडा विश्वासघात किया।
२० तब अश्शूर का राजा तिलगतपिलनेसेर
उसके विरुद्ध आया, और उसको कष्ट
दिया; दृढ़ नहीं किया। २१ आहाज ने तो
यहोवा के भवन और राजभवन और
हाकिमो के घरो मे से धन निकालकर *
अश्शूर के राजा को दिया, परन्तु इससे
उसकी कुछ सहायता न हुई।।

२२ और क्लेश के समय राजा आहाज ने
यहोवा से और भी विश्वासघात किया।
२३ और उस ने दमिश्क के देवताओं के
लिये जिन्हो ने उसको मारा था, बलि
चढाया, क्योंकि उस ने यह सोचा, कि
आरामी राजाओ के देवताओं ने उनकी
सहायता की, तो मै उनके लिये बलि
चढाऊगा कि वे मेरी सहायता करे। परन्तु
वे उसके और सारे इस्राएल के पतन का
कारण हुए। २४ फिर आहाज ने परमेश्वर
के भवन के पात्र बटोरकर तुडवा डाले, और
यहोवा के भवन के द्वारों को बन्द कर दिया;
और यरूशलेम के सब कोनो मे वेदियां बनाईं।
२५ और यहूदा के एक एक नगर मे उस ने
पराये देवताओ को धूप जलाने के लिये ऊचे
स्थान बनाए, और अपने पितरों के परमेश्वर
यहोवा को रिस दिलाई। २६ और उसके
और कामो, और आदि से अन्त तक उसकी
पूरी चाल चलन का वर्णन यहूदा और
इस्राएल के राजाओ के इतिहास की पुस्तक
मे लिखा है। २७ निदान आहाज अपने
पुरखाओं के संग सो गया और उसको
यरूशलेम नगर मे मिट्टी दी गई, परन्तु वह
इस्राएल के राजाओं के कब्रिस्तान मे
पहुचाया न गया। और उसका पुत्र
हिजकिय्याह उसके स्थान पर राज्य करने
लगा।

(हिजकिय्याह के सुधार के काम)

२९ जब हिजकिय्याह राज्य करने
लगा तब वह पचीस वर्ष का था,

* मूल में—काटकर।

ग्रौर उनतीस वर्ष तक यरूशलेम मे राज्य
करता रहा। ग्रौर उसकी माता का नाम
ग्रबिय्याह था, जो जकर्याह की बेटी थी।
२ जैसे उसके मूलपुरुष दाऊद ने किया था
ग्रर्थात् जो यहोवा की दृष्टि मे ठीक था वैसा
ही उस ने भी किया ।।

३ ग्रपने राज्य के पहिले वर्ष के पहिले
महीने मे उस ने यहोवा के भवन के द्वार
खुलवा दिए, ग्रौर उनकी मरम्मत भी
कराई। ४ तब उस ने याजको ग्रौर लेवियो
को ले ग्राकर पूर्व के चौक मे इकट्ठा किया।
५ ग्रौर उन से कहने लगा, हे लेवियो मेरी
सुनो! ग्रब ग्रपने ग्रपने को पवित्र करो,
ग्रौर ग्रपने पूर्वजो के परमेश्वर यहोवा के
भवन को पवित्र करो, ग्रौर पवित्रस्थान मे
से मैल निकालो। ६ देखो हमारे पुरखाग्रो
ने विश्वासघात करके वह कर्म किया था,
जो हमारे परमेश्वर यहोवा की दृष्टि मे बुरा
है ग्रौर उसको तज करके यहोवा के निवास
से मुह फेरकर उसको पीठ दिखाई थी।
७ फिर उन्हो ने ग्रोसारे के द्वार बन्द किए,
ग्रौर दीपको को बुझा दिया था, ग्रौर पवित्र
स्थान मे इस्राएल के परमेश्वर के लिये न तो
धूप जलाया ग्रौर न होमबलि चढाया था।
८ इसलिये यहोवा का क्रोध यहूदा ग्रौर
यरूशलेम पर भडका है, ग्रौर उस ने ऐसा
किया, कि वे मारे मारे फिरे ग्रौर चकित
होने ग्रौर ताली बजाने का कारण हो जाएं,
जैसे कि तुम ग्रपनी ग्राखों से देख रहे हो।
९ देखो, इस कारण हमारे बाप तलवार से
मारे गए, ग्रौर हमारे बेटे-बेटिया ग्रौर स्त्रिया
बन्धुग्राई मे चली गई है। १० ग्रब मेरे
मन ने यह निर्णय किया है कि इस्राएल के
परमेश्वर यहोवा से वाचा बान्धू, इसलिये
कि उसका भडका हुग्रा क्रोध हम पर से दूर
हो जाए। ११ हे मेरे बेटो, ढिलाई न करो
देखो, यहोवा ने ग्रपने सम्मुख खडे रहने, ग्रौर
ग्रपनी सेवा टहल करने, ग्रौर ग्रपने टहलुए
ग्रौर धूप जलानेवाले का काम करने के लिये
तुम्ही को चुन लिया है ।।

१२ तब लेवीय उठ खडे हुए, ग्रर्थात्
कहातियों मे से ग्रमासै का पुत्र महत, ग्रौर
ग्रजर्याह का पुत्र योएल, ग्रौर मरारियों मे
से ग्रब्दी का पुत्र कीश, ग्रौर यहल्लेलेल का
पुत्र ग्रजर्याह, ग्रौर गेर्शोनियो मे से जिम्मा
का पुत्र योग्राह, ग्रौर योग्राह का पुत्र एदेन।
१३ ग्रौर एलीसापान की सन्तान मे से
शिम्री, ग्रौर यूएल ग्रौर ग्रासाप की सन्तान
मे से जकर्याह ग्रौर मत्तन्याह। १४ ग्रौर
हेमान की सन्तान मे से यहूएल ग्रौर शिमी,
ग्रौर यदूतून की सन्तान मे से शमायाह ग्रौर
उज्जीएल। १५ इन्हो ने ग्रपने भाइयो को
इकट्ठा किया ग्रौर ग्रपने ग्रपने को पवित्र
करके राजा की उस ग्राज्ञा के ग्रनुसार जो
उस ने यहोवा से वचन पाकर दी थी, यहोवा
के भवन के शुद्ध करने के लिये भीतर गए।
१६ तब याजक यहोवा के भवन के भीतरी
भाग को शुद्ध करने के लिये उस मे जाकर
यहोवा के मन्दिर मे जितनी ग्रशुद्ध वस्तुए
मिली उन सब को निकालकर यहोवा के
भवन के ग्रागन मे ले गए, ग्रौर लेवियो ने
उन्हे उठाकर बाहर किद्रोन के नाले मे पहुचा
दिया। १७ पहिले महीने के पहिले दिन को
उन्हो ने पवित्र करने का काम ग्रारम्भ
किया, ग्रौर उसी महीने के ग्राठवे दिन को वे
यहोवा के ग्रोसारे तक ग्रा गए। इस प्रकार
उन्हो ने यहोवा के भवन को ग्राठ दिन मे
पवित्र किया, ग्रौर पहिले महीने के सोलहवे
दिन को उन्हों ने उस काम को पूरा किया।
१८ तब उन्हो ने राजा हिजकिय्याह के
पास भीतर जाकर कहा, हम यहोवा के पूरे
भवन को ग्रौर पात्रो समेत होमबलि की वेदी

और भेंट की रोटी की मेज को भी शुद्ध कर
चुके। १९ और जितने पात्र राजा आहाज
ने अपने राज्य मे विश्वासघात करके फेंक
दिए थे, उनको भी हम ने ठीक करके पवित्र
किया है; और वे यहोवा की वेदी के साम्हने
रखे हुए हैं ।।

२० तब राजा हिजकिय्याह सबेरे उठ-
कर नगर के हाकिमो को इकट्ठा करके,
यहोवा के भवन को गया। २१ तब वे
राज्य और पवित्रस्थान और यहूदा के
निमित्त सात बछड़े, सात मेढ़े, सात भेड़ के
बच्चे, और पापबलि के लिये सात बकरे ले
आए, और उस ने हारून की सन्तान के
लेवियो को आज्ञा दी कि इन सब को यहोवा
की वेदी पर चढ़ाए। २२ तब उन्हो ने
बछड़े बलि किए, और याजको ने उनका
लोहू लेकर वेदी पर छिड़क दिया, तब उन्हो
ने मेढ़े बलि किए, और उनका लोहू भी वेदी
पर छिड़क दिया। और भेड़ के बच्चे बलि
किए, और उनका भी लोहू वेदी पर छिड़क
दिया। २३ तब वे पापबलि के बकरो को
राजा और मण्डली के समीप ले आए और
उन पर अपने अपने हाथ रखे। २४ तब
याजको ने उनको बलि करके, उनका लोहू
वेदी पर छिड़क कर पापबलि किया, जिस मे
सारे इस्राएल के लिये प्रायश्चित्त किया
जाए। क्योंकि राजा ने सारे इस्राएल के
लिये होमबलि और पापबलि किए जाने की
आज्ञा दी थी ।।

२५ फिर उस ने दाऊद और राजा के
दर्शी गाद, और नातान नबी की आज्ञा के
अनुसार जो यहोवा की ओर से उसके नबियो
के द्वारा आई थी, झांझ, सारंगिया और
वीणाएं लिए हुए लेवियो को यहोवा के भवन
मे खड़ा किया। २६ तब लेवीय दाऊद के
चलाए बाजे लिए हुए, और याजक तुरहिया
लिए हुए खड़े हुए। २७ तब हिजकिय्याह
ने वेदी पर होमबलि चढ़ाने की आज्ञा दी,
और जब होमबलि चढ़ने लगी, तब यहोवा
का गीत आरम्भ हुआ, और तुरहिया और
इस्राएल के राजा दाऊद के बाजे बजने लगे।
२८ और मण्डली के सब लोग दण्डवत करते
और गानेवाले गाते और तुरही फूंकनेवाले
फूंकते रहे, यह सब तब तक होता रहा, जब
तक होमबलि चढ़ न चुकी। २९ और जब
बलि चढ़ चुकी, तब राजा और जितने उसके
संग वहां थे, उन सभो ने सिर झुकाकर
दण्डवत किया। ३० और राजा हिज-
किय्याह और हाकिमो ने लेवियो को आज्ञा
दी, कि दाऊद और आसाप दर्शी के भजन *
गाकर यहोवा की स्तुति करें। और उन्हो ने
आनन्द के साथ स्तुति की और सिर नवाकर
दण्डवत किया ।।

३१ तब हिजकिय्याह कहने लगा, अब
तुम ने यहोवा के निमित्त अपना अर्पण किया
है, इसलिये समीप आकर यहोवा के भवन मे
मेलबलि और धन्यवादबलि पहुंचाओ।
तब मण्डली के लोगो ने मेलबलि और धन्य-
वादबलि पहुंचा दिए, और जितने अपनी
इच्छा से देना चाहते थे उन्हों ने भी होमबलि
पहुंचाए। ३२ जो होमबलि पशु मण्डली के
लोग ले आए, उनकी गिनती यह थी, सत्तर
बैल, एक सौ मेढ़े, और दो सौ भेड़ के बच्चे;
ये सब यहोवा के निमित्त होमबलि के काम
मे आए। ३३ और पवित्र किए हुए पशु,
छ सौ बैल और तीन हजार भेड़-बकरियां
थी। ३४ परन्तु याजक ऐसे थोड़े थे, कि वे
सब होमबलि पशुओ की खालें न उतार सके,
तब उनके भाई लेवीय उस समय तक उनकी
सहायता करते रहे जब तक वह काम निपट न

* मूल में—वचन।

गया, और याजकों ने अपने को पवित्र न
किया; क्योंकि लेवीय अपने को पवित्र करने
के लिये पवित्र याजकों से अधिक सीधे मन
के थे। ३५ और फिर होमबलि पशु बहुत
थे, और मेलबलि पशुओ की चर्बी भी बहुत
थी, और एक एक होमबलि के साथ अर्घ
भी देना पडा। यों यहोवा के भवन मे
की उपासना ठीक की गई। ३६ तब
हिजकिय्याह और सारी प्रजा के लोग उस
काम के कारण आनन्दित हुए, जो यहोवा ने
अपनी प्रजा के लिये तैयार किया था,
क्योंकि वह काम एकाएक हो गया था।।

(हिजकिय्याह का माना हुआ फसह)

३० फिर हिजकिय्याह ने सारे इस्रा-
एल और यहूदा मे कहला भेजा,
और एप्रैम और मनश्शे के पास इस आशय
के पत्र लिख भेजे, कि तुम यरूशलेम को
यहोवा के भवन में इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा के लिये फसह मनाने को आओ।
२ राजा और उसके हाकिमों और यरूशलेम
की मण्डली ने सम्मति की थी कि फसह को
दूसरे महीने मे मनाएं। ३ वे उसे उस समय
इस कारण न मना सकते थे, क्योंकि थोडे
ही याजकों ने अपने अपने को पवित्र किया
था, और प्रजा के लोग यरूशलेम मे इकट्ठे न
हुए थे। ४ और यह बात राजा और सारी
मण्डली को अच्छी लगी। ५ तब उन्हों ने
यह ठहरा दिया, कि बेर्शेबा से लेकर दान
के सारे इस्राएलियों मे यह प्रचार किया
जाय, कि यरूशलेम में इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा के लिये फसह मनाने को चले आओ,
६ क्योंकि उन्हों ने इतनी बड़ी सख्या मे
उसको इस प्रकार न मनाया था जैसा कि
लिखा है। इसलिये हरकारे राजा और
उसके हाकिमों से चिट्ठिया लेकर, राजा की
आज्ञा के अनुसार सारे इस्राएल और यहूदा
मे घूमे, और यह कहते गए, कि हे इस्रा-
एलियो! इब्राहीम, इसहाक और इस्राएल
के परमेश्वर यहोवा की ओर फिरो, कि वह
अश्शूर के राजाओं के हाथ से बचे हुए
तुम लोगों की ओर फिरे। ७ और
अपने पुरखाओं और भाइयों के समान मत
बनो, जिन्हो ने अपने पूर्वजो के परमेश्वर
यहोवा मे विश्वासघात किया था, और उस ने
उन्हे चकित होने का कारण कर दिया, जैसा
कि तुम स्वय देख रहे हो। ८ अब अपने
पुरखाओ की नाईं हठ न करो, वरन यहोवा
के अधीन होकर उसके उस पवित्रस्थान मे
आओ जिसे उस ने सदा के लिये पवित्र किया
है, और अपने परमेश्वर यहोवा की उपासना
करो, कि उसका भडका हुआ क्रोध तुम पर से
दूर हो जाए। ९ यदि तुम यहोवा की ओर
फिरोगे तो जो तुम्हारे भाइयो और लडके-
बालो को बन्धुआ बनाके ले गए है, वे उन पर
दया करेंगे, और वे इस देश मे लौट सकेंगे
क्योंकि तुम्हारा परमेश्वर यहोवा अनुग्रह-
कारी और दयालु है, और यदि तुम उसकी
ओर फिरोगे तो वह अपना मुह तुम से न
मोडेगा।।

१० इस प्रकार हरकारे एप्रैम और मनश्शे
के देशो में नगर नगर होते हुए जबूलून तक
गए; परन्तु उन्हों ने उनकी हंसी की, और
उन्हे ठट्ठों मे उडाया। ११ तौभी आशेर,
मनश्शे और जबूलून मे से कुछ लोग दीन
होकर यरूशलेम को आए। १२ और यहूदा
मे भी परमेश्वर की ऐसी शक्ति * हुई, कि
वे एक मन होकर, जो आज्ञा राजा और
हाकिमों ने यहोवा के वचन के अनुसार दी
थी, उसे मानने को तैयार हुए।।

* मूल में—हाथ।

१३ इस प्रकार अधिक लोग यरूशलेम में
इसलिये इकट्ठे हुए, कि दूसरे महीने में अख-
मीरी रोटी का पर्व्व मानें। और बहुत बड़ी
सभा इकट्ठी हो गई। १४ और उन्हों ने
उठकर, यरूशलेम की वेदियों और धूप
जलाने के सब स्थानों को उठाकर किद्रोन
नाले में फेंक दिया। १५ तब दूसरे महीने के
चौदहवें दिन को उन्हों ने फसह के पशु बलि
किए तब याजक और लेवीय लज्जित हुए
और अपने को पवित्र करके होमबलियों को
यहोवा के भवन में ले आए। १६ और वे
अपने नियम के अनुसार, अर्थात् परमेश्वर के
जन मूसा की व्यवस्था के अनुसार, अपने
अपने स्थान पर खड़े हुए, और याजकों ने
रक्त को लेवियों के हाथ से लेकर छिड़क
दिया। १७ क्योंकि सभा में बहुत ऐसे थे
जिन्हों ने अपने को पवित्र न किया था, इस-
लिये सब अशुद्ध लोगों के फसह के पशुओं को
बलि करने का अधिकार लेवियों को दिया
गया, कि उनको यहोवा के लिये पवित्र करें।
१८ बहुत से लोगों ने अर्थात् एप्रैम, मनश्शे,
इस्साकार और जबूलून में से बहुतों ने अपने
को शुद्ध नहीं किया था, तौभी वे फसह के पशु
का मांस लिखी हुई विधि के विरुद्ध खाते थे।
क्योंकि हिजकिय्याह ने उनके लिये यह
प्रार्थना की थी, कि यहोवा जो भला है, वह
उन सभों के पाप ढांप दे; १९ जो परमेश्वर
की अर्थात् अपने पूर्वजों के परमेश्वर यहोवा
की खोज में मन लगाए हुए हैं, चाहे वे पवित्र-
स्थान की विधि के अनुसार शुद्ध न भी हों।
२० और यहोवा ने हिजकिय्याह की यह
प्रार्थना सुनकर लोगों को चंगा किया।
२१ और जो इस्राएली यरूशलेम में
उपस्थित थे, वे सात दिन तक अखमीरी
रोटी का पर्व्व बड़े आनन्द से मनाते रहे,
और प्रतिदिन लेवीय और याजक ऊंचे शब्द
के बाजे यहोवा के लिये बजाकर यहोवा की
स्तुति करते रहे। २२ और जितने लेवीय
यहोवा का भजन बुद्धिमानी के साथ करते थे,
उनको हिजकिय्याह ने शान्ति के वचन कहे।
इस प्रकार वे मेलबलि चढ़ाकर और अपने
पूर्वजों के परमेश्वर यहोवा के सम्मुख
पापांगीकार करते रहे और उस नियत पर्व्व
के सातों दिन तक खाते रहे॥

२३ तब सारी सभा ने सम्मति की कि
हम और सात दिन पर्व मानेंगे; सो उन्हों ने
और सात दिन आनन्द से पर्व्व मनाया।
२४ क्योंकि यहूदा के राजा हिजकिय्याह ने
सभा को एक हजार बछड़े और सात हजार
भेड़-बकरियां दे दीं, और हाकिमों ने सभा
को एक हजार बछड़े और दस हजार भेड़-
बकरियां दीं*, और बहुत से याजकों ने अपने
को पवित्र किया। २५ तब याजकों और
लेवियों समेत यहूदा की सारी सभा, और
इस्राएल से आए हुओं की सभा, और
इस्राएल के देश से आए हुए, और यहूदा में
रहनेवाले परदेशी, इन सभों ने आनन्द
किया। २६ सो यरूशलेम में बड़ा आनन्द
हुआ, क्योंकि दाऊद के पुत्र इस्राएल के राजा
सुलैमान के दिनों से ऐसी बात यरूशलेम में
न हुई थी। २७ अन्त में लेवीय याजकों ने
खड़े होकर प्रजा को आशीर्वाद दिया, और
उनकी सुनी गई, और उनकी प्रार्थना उसके
पवित्र धाम तक अर्थात् स्वर्ग तक पहुंची॥

(हिजकिय्याह का किया हुआ उपासना
का प्रबन्ध)

३१ जब यह सब हो चुका, तब
जितने इस्राएली उपस्थित थे, उन
सभों ने यहूदा के नगरों में जाकर, सारे यहूदा
और बिन्यामीन और एप्रैम और मनश्शे में

* मूल में—उठाईं।

की लाठो को तोड दिया, अशेरों को काट
डाला, और ऊंचे स्थानों और वेदियों को
गिरा दिया; और उन्हों ने उन सब का अन्त
कर दिया। तब सब इस्राएली अपने अपने
नगर को लौटकर, अपनी अपनी निज भूमि
मे पहुचे ।।
२ और हिजकिय्याह ने याजकों के दलों
को और लेवियो को वरन याजकों और
लेवियो दोनो को, प्रति दल के अनुसार और
एक एक मनुष्य को उसकी सेवकाई के अनु-
सार इसलिये ठहरा दिया, कि वे यहोवा की
छावनी के द्वारो के भीतर होमबलि, मेल-
बलि, सेवा टहल, धन्यवाद और स्तुति किया
करे। ३ फिर उस ने अपनी सम्पत्ति मे मे
राजभाग को होमबलियों के लिये ठहरा
दिया, अर्थात् सबेरे और साझ की होमबलि
और विश्राम और नये चाद के दिनो और
नियत समयों की होमबलि के लिये जैसा कि
यहोवा की व्यवस्था मे लिखा है। ४ और
उस ने यरूशलेम मे रहनेवालो को याजको
और लेवियो को उनका भाग देने की आज्ञा
दी, ताकि वे यहोवा की व्यवस्था के काम मन
लगाकर कर सके *। ५ यह आज्ञा सुनते
ही † इस्राएली अन्न, नया दाखमधु, टटका
तेल, मधु आदि खेती की सब भांति की
पहिली उपज बहुतायत मे देने, और सब
वस्तुओं का दशमाश अधिक मात्रा मे लाने
लगे। ६ और जो इस्राएली और यहूदी,
यहूदा के नगरों मे रहते थे, वे भी बैलो और
भेड-बकरियों का दशमांश, और उन पवित्र
वस्तुओ का दशमाश, जो उनके परमेश्वर
यहोवा के निमित्त पवित्र की गई थी, लाकर
ढेर ढेर करके रखने लगे। ७ इस प्रकार
ढेर का लगाना उन्हों ने तीसरे महीने में
आरम्भ किया और सातवे महीने में पूरा
किया। ८ जब हिजकिय्याह और हाकिमों
ने आकर उन ढेरों को देखा, तब यहोवा को
और उसकी प्रजा इस्राएल को धन्य धन्य
कहा। ९ तब हिजकिय्याह ने याजकों और
लेवियो से उन ढेरों के विषय पूछा।
१० और अजर्याह महायाजक ने जो सादोक
के घराने का था, उस से कहा, जब से लोग
यहोवा के भवन मे उठाई हुई भेटे लाने लगे
है, तब से हम लोग पेट भर खाने को पाते है,
वरन बहुत बचा भी करता है, क्योकि यहोवा
ने अपनी प्रजा को आशीष दी है, और जो
शेष रह गया है, उसी का यह बडा ढेर है ।।
११ तब हिजकिय्याह ने यहोवा के भवन
मे कोठरिया तैयार करने की आज्ञा दी, और
वे तैयार की गई। १२ तब लोगो ने उठाई
हुई भेटे, दशमाश और पवित्र की हुई वस्तुए,
सच्चाई से पहुचाई और उनके मुख्य
अधिकारी तो कोनन्याह नाम एक लेवीय
और दूसरा उसका भाई शिमी नायब था।
१३ और कोनन्याह और उसके भाई शिमी
के नीचे, हिजकिय्याह राजा और परमेश्वर
के भवन के प्रधान अजर्याह दोनो की आज्ञा
मे यहीएल, अजज्याह, नहत, असाहेल,
यरीमोत, योजाबाद, एलीएल, यिस्मक्याह,
महत और बनायाह अधिकारी थे।
१४ और परमेश्वर के लिये स्वेच्छाबलियो
का अधिकारी यिम्ना लेवीय का पुत्र कोरे
था, जो पूर्व फाटक का द्वारपाल था, कि वह
यहोवा की उठाई हुई भेटें, और परमपवित्र
वस्तुएं बांटा करे। १५ और उसके अधि-
कार मे एदेन, मिन्यामीन, येशू, शमायाह,
अमर्याह और शकन्याह याजको के नगरों
मे रहते थे, कि वे क्या बडे, क्या छोटे, अपने
भाइयो को उनके दलो के अनुसार सच्चाई
से दिया करे, १६ और उनके अलावा

* मूल में—व्यवस्था में बल पकड़ें।
† मूल में—यह आज्ञा फूटते ही।

उनको भी दें, जो पुरुषो की वशावली के
अनुसार गिने जाकर तीन वर्ष की अवस्था
के वा उस से अधिक आयु के थे, और अपने
अपने दल के अनुसार अपनी अपनी सेवकाई
निबाहने को दिन दिन के काम के अनुसार
यहोवा के भवन मे जाया करते थे।
१७ और उन याजकों को भी दे, जिनकी
वशावली उनके पितरो के घरानो के
अनुसार की गई, और उन लेवियो को भी
जो बीस वर्ष की अवस्था से ले आगे को
अपने अपने दल के अनुसार, अपने अपने काम
निबाहते थे। १८ और सारी सभा मे
उनके बालबच्चों, स्त्रियो, बेटो और बेटियों
को भी दे, जिनकी वशावली थी, क्योकि वे
सच्चाई मे अपने को पवित्र करते थे।
१९ फिर हारून की सन्तान के याजको को
भी जो अपने अपने नगरों के चराईवाले
मैदान मे रहते थे, देने के लिये वे पुरुष
नियुक्त किए गए थे जिनके नाम ऊपर लिखे
हुए थे कि वे याजकों के सब पुरुषो और उन
सब लेवियों को भी उनका भाग दिया करे
जिनकी वशावली थी ।।

२० और सारे यहूदा में भी हिजकिय्याह
ने ऐसा ही प्रबन्ध किया, और जो कुछ
उसके परमेश्वर यहोवा की दृष्टि मे भला
और ठीक और सच्चाई का था, उसे वह
करता था। २१ और जो जो काम उस ने
परमेश्वर के भवन की उपासना और
व्यवस्था और आज्ञा के विषय अपने
परमेश्वर की खोज मे किया, वह उस ने
अपना सारा मन लगाकर किया और उस मे
कृतार्थ भी हुआ ।।

(सन्हेरीब की सेना की चढ़ाई
और विनाश)

३२ इन बातो और ऐसे प्रबन्ध के
बाद अश्शूर का राजा सन्हेरीब ने
आकर यहूदा मे प्रवेश कर और गढवाले
नगरों के विरुद्ध डेरे डालकर उनको अपने
लाभ के लिये लेना चाहा। २ यह देखकर
कि सन्हेरीब निकट आया है और यरूशलेम
से लडने की मनसा * करता है, ३ हिज-
किय्याह ने अपने हाकिमों और वीरो के साथ
यह सम्मति की, कि नगर के बाहर के सोतों
को पटवा दे, और उन्हो ने उसकी सहायता
की। ४ इस पर बहुत से लोग इकट्ठे हुए,
और यह कहकर, कि अश्शूर के राजा क्यों
यहा आए, और आकर बहुत पानी पाए,
उन्होंने सब सोतो को पाट दिया और उस नदी
को सुखा दिया जो देश के मध्य होकर बहती
थी। ५ फिर हिजकिय्याह ने हियाव बान्ध-
कर शहरपनाह जहा कही टूटी थी, वहा वहा
उसको बनवाया, और उसे गुम्मटो के बराबर
ऊचा किया और बाहर एक और शहरपनाह
बनवाई, और दाऊदपुर मे मिल्लो को दृढ
किया। और बहुत मे तीर और ढाले भी
बनवाईं। ६ तब उस ने प्रजा के ऊपर
सेनापति नियुक्त किए और उनको नगर के
फाटक के चौक में इकट्ठा किया, और यह
कहकर उनको धीरज दिया, ७ कि हियाव
बान्धो और दृढ हो तुम न तो अश्शूर के राजा
से डरो और न उसके संग की सारी भीड से,
और न तुम्हारा मन कच्चा हो, क्योंकि जो
हमारे साथ है, वह उसके सगियो से बडा है।
८ अर्थात् उसका सहारा तो मनुष्य ही है †;
परन्तु हमारे साथ, हमारी सहायता और
हमारी ओर से युद्ध करने को हमारा
परमेश्वर यहोवा है। इसलिये प्रजा के लोग
यहूदा के राजा हिजकिय्याह की बातों पर
भरोसा किए रहे ।।

* मूल में—का मुख।
† मूल में—उसके संग मास की बाह।

९ इसके बाद अश्शूर का राजा सन्हेरीब
जो सारी सेना * समेत लाकीश के साम्हने
पड़ा था, उस ने अपने कर्मचारियों को
यरूशलेम मे यहूदा के राजा हिजकिय्याह
और उन सब यहूदियों से जो यरूशलेम मे थे
यों कहने के लिये भेजा, १० कि अश्शूर का
राजा सन्हेरीब कहता है, कि तुम्हे किस का
भरोसा है जिससे कि तुम घेरे हुए यरूशलेम
मे बैठे हो? ११ क्या हिजकिय्याह तुम
से यह कहकर कि हमारा परमेश्वर
यहोवा हम को अश्शूर के राजा के
पंजे से बचाएगा तुम्हे नही भरमाता
है कि तुम को भूखों प्यासो मारे?
१२ क्या उसी हिजकिय्याह ने उसके
ऊंचे स्थान और वेदियां दूर करके यहूदा
और यरूशलेम को आज्ञा नहीं दी, कि
तुम एक ही वेदी के साम्हने दण्डवत
करना और उसी पर धूप जलाना?
१३ क्या तुम को मालूम नहीं, कि मैं ने और
मेरे पुरखाओं ने देश देश के सब लोगों से
क्या क्या किया है? क्या उन देशों की
जातियो के देवता किसी भी उपाय से अपने
देश को मेरे हाथ से बचा सके? १४ जितनी
जातियो का मेरे पुरखाओं ने सत्यानाश
किया है उनके सब देवताओं मे से ऐसा कौन
था जो अपनी प्रजा को मेरे हाथ
से बचा सका हो? फिर तुम्हारा देवता
तुम को मेरे हाथ से कैसे बचा सकेगा?
१५ अब हिजकिय्याह तुम को इस रीति
भुलाने अथवा बहकाने न पाए, और तुम
उसकी प्रतीति न करो, क्योंकि किसी
जाति या राज्य का कोई देवता अपनी
प्रजा को न तो मेरे हाथ से और न
मेरे पुरखाओं के हाथ से बचा सका। यह
निश्चय है कि तुम्हारा देवता तुम को मेरे
हाथ से नही बचा सकेगा॥
१६ इस से भी अधिक उसके कर्म-
चारियो ने यहोवा परमेश्वर की, और उसके
दास हिजकिय्याह की निन्दा की। १७ फिर
उस ने ऐसा एक पत्र भेजा, जिस मे इस्राएल
के परमेश्वर यहोवा की निन्दा की ये बातें
लिखी थी, कि जैसे देश देश की जातियों के
देवताओं ने अपनी अपनी प्रजा को मेरे हाथ
से नही बचाया वैसे ही हिजकिय्याह का
देवता भी अपनी प्रजा को मेरे हाथ से नही
बचा सकेगा। १८ और उन्हों ने ऊंचे शब्द
से उन यरूशलेमियों को जो शहरपनाह पर
बैठे थे, यहूदी बोली मे पुकारा, कि उनको
डराकर घबराहट मे डाल दे जिस से नगर
को ले लें। १९ और उन्हों ने यरूशलेम के
परमेश्वर की ऐसी चर्चा की, कि मानो पृथ्वी
के देश देश के लोगो के देवताओं के बराबर
हो, जो मनुष्यों के बनाए हुए है॥
२० तब इन घटनाओं के कारण राजा
हिजकिय्याह और आमोस के पुत्र यशायाह
नबी दोनों ने प्रार्थना की और स्वर्ग की ओर
दोहाई दी। २१ तब यहोवा ने एक दूत
भेज दिया, जिस ने अश्शूर के राजा की
छावनी मे सब शूरवीरो, प्रधानों और
सेनापतियों को नाश किया। और वह
लज्जित होकर, अपने देश को लौट गया।
और जब वह अपने देवता के भवन में था,
तब उसके निज पुत्रों ने वही उसे तलवार से
मार डाला। २२ यों यहोवा ने हिज-
किय्याह और यरूशलेम के निवासियों को
अश्शूर के राजा सन्हेरीब और अपने सब
शत्रुओं के हाथ से बचाया, और चारों ओर
उनकी अगुवाई की। २३ और बहुत लोग
यरूशलेम को यहोवा के लिये भेंट और

* मूल में—राज्य।

यहूदा के राजा हिजकिय्याह के लिये अन-
मोल वस्तुएं ले आने लगे, और उस समय
से वह सब जातियों की दृष्टि मे महान
ठहरा ।।

### (हिजकिय्याह का उत्तम चरित्र)

२४ उन दिनो हिजकिय्याह ऐसा रोगी
हुआ, कि वह मरा चाहता था, तब उस ने
यहोवा से प्रार्थना की; और उस ने उस से
बाते करके उसके लिये एक चमत्कार
दिखाया। २५ परन्तु हिजकिय्याह ने उस
उपकार का बदला न दिया, क्योकि उसका
मन फूल उठा था। इस कारण उसका कोप
उस पर और यहूदा और यरूशलेम पर
भडका। २६ तब हिजकिय्याह यरूशलेम
के निवासियो समेत अपने मन के फूलने के
कारण दीन हो गया, इसलिये यहोवा का
क्रोध उन पर हिजकिय्याह के दिनों में न
भडका ।।

२७ और हिजकिय्याह को बहुत ही
धन और विभव मिला; और उस ने
चान्दी, सोने, मणियो, सुगन्धद्रव्य, ढालों
और सब प्रकार के मनभावने पात्रो के
लिये भण्डार बनवाए। २८ फिर उस
ने अन्न, नया दाखमधु, और टटका तेल
के लिये भण्डार, और सब भांति के
पशुओं के लिये थान, और भेड-बकरियों
के लिये भेडशालाए बनवाईं। २९ और
उस ने नगर बसाए, और बहुत ही भेड-
बकरियों और गाय-बैलों की सम्पत्ति इकट्ठा
कर ली, क्योकि परमेश्वर ने उसे बहुत ही
धन दिया था। ३० उसी हिजकिय्याह ने
गीहोन नाम नदी के ऊपर के सोते को पाटकर
उस नदी को नीचे की ओर दाऊदपुर की
पच्छिम अलंग को सीधा पहुंचाया, और
हिजकिय्याह अपने सब कामों मे कृतार्थ
होता था। ३१ तौभी जब बाबेल के
हाकिमों ने उसके पास उसके देश मे किए
हुए चमत्कार के विषय पूछने को दूत भेजे,
तब परमेश्वर ने उसको इसलिये छोड दिया,
कि उसको परख कर उसके मन का सारा
भेद जान ले ।।

३२ हिजकिय्याह के और काम, और
उसके भक्ति के काम आमोस के पुत्र यशायाह
नबी के दर्शन नाम पुस्तक मे, और यहूदा
और इस्राएल के राजाओं के इतिहास की
पुस्तक में लिखे हैं। ३३ अन्त मे हिज-
किय्याह अपने पुरखाओं के सग सो गया और
उसको दाऊद की सन्तान के कब्रिस्तान की
चढाई पर मिट्टी दी गई, और सब यहूदियों
और यरूशलेम के निवासियों ने उसकी मृत्यु
पर उसका आदरमान किया। और उसका
पुत्र मनश्शे उसके स्थान पर राज्य करने
लगा ।।

### (मनश्शे का राज्य)

३३ जब मनश्शे राज्य करने लगा,
तब वह बारह वर्ष का था, और
यरूशलेम मे पचपन वर्ष तक राज्य करता
रहा। २ उस ने वह किया, जो यहोवा की
दृष्टि मे बुरा था, अर्थात् उन जातियों के
घिनौने कामो के अनुसार जिनको यहोवा ने
इस्राएलियों के साम्हने से देश से निकाल
दिया था। ३ उस ने उन ऊंचे स्थानों को
जिन्हें उसके पिता हिजकिय्याह ने तोड दिया
था, फिर बनाया, और बाल नाम देवताओं के
लिये वेदिया और अशेरा नाम मूरतें बनाईं,
और आकाश के सारे गण को दण्डवत
करता, और उनकी उपासना करता रहा।
४ और उस ने यहोवा के उस भवन में
वेदियां बनाईं जिसके विषय यहोवा ने कहा
था कि यरूशलेम में मेरा नाम सदा बना

रहेगा। ५ वरन यहोवा के भवन के दोनों
आंगनों मे भी उस ने आकाश के सारे गण
के लिये वेदियां बनाईं। ६ फिर उस ने
हिन्नोम के बेटे की तराई में अपने लडकेवालों
को होम करके चढ़ाया, और शुभ-अशुभ
मुहूर्तों को मानता, और टोना और तन्त्र-मन्त्र
करता, और ओझों और भूतसिद्धिवालो से
व्यवहार करता था। वरन उस ने ऐसे बहुत
से काम किए, जो यहोवा की दृष्टि मे बुरे
है और जिन से वह अप्रसन्न होता है।
७ और उस ने अपनी खुदवाई हुई मूर्त्ति
परमेश्वर के उस भवन मे स्थापन की जिसके
विषय परमेश्वर ने दाऊद और उसके पुत्र
सुलैमान से कहा था, कि इस भवन मे, और
यरूशलेम मे, जिसको मैं ने इस्राएल के सब
गोत्रों में से चुन लिया है मै अपना नाम
सर्वदा रखूगा, ८ और मै ऐसा न करूगा कि
जो देश मै ने तुम्हारे पुरखाओं को दिया था,
उस मे से इस्राएल फिर मारा मारा फिरे;
इतना अवश्य हो कि वे मेरी सब आज्ञाओ
को अर्थात् मूसा की दी हुई सारी व्यवस्था
और विधियों और नियमो को पालन करने
की चौकसी करें। ९ और मनश्शे ने यहूदा
और यरूशलेम के निवासियों को यहा तक
भटका दिया कि उन्हो ने उन जातियों से भी
बढकर बुराई की, जिन्हे यहोवा ने इस्रा-
एलियों के साम्हने से विनाश किया था।।

१० और यहोवा ने मनश्शे और उसकी
प्रजा से बातें की, परन्तु उन्हो ने कुछ ध्यान
नही दिया। ११ तब यहोवा ने उन पर
अश्शूर के सेनापतियों से चढाई कराई, और
ये मनश्शे को नकेल डालकर, और पीतल की
बेडिया जकडकर, उसे बाबेल को ले गए।
१२ तब सकट मे पडकर वह अपने परमेश्वर
यहोवा को मानने लगा, और अपने पूर्वजों
के परमेश्वर के साम्हने बहुत दीन हुआ, और
उस से प्रार्थना की। १३ तब उस ने प्रसन्न
होकर उसकी बिनती सुनी, और उसको
यरूशलेम मे पहुचाकर उसका राज्य लौटा
दिया। तब मनश्शे को निश्चय हो गया कि
यहोवा ही परमेश्वर है।।

१४ इसके बाद उस ने दाऊदपुर से
बाहर गीहोन के पश्चिम की ओर नाले मे
मच्छली फाटक तक एक शहरपनाह बनवाई,
फिर ओपेल को घेरकर बहुत ऊचा कर
दिया, और यहूदा के सब गढवाले नगरों मे
सेनापति ठहरा दिए। १५ फिर उस ने
पराये देवताओ को और यहोवा के भवन
में की मूर्त्ति को, और जितनी वेदियां उस न
यहोवा के भवन के पर्वत पर, और यरूशलेम
में बनवाई थी, उन सब को दूर करके नगर
से बाहर फेकवा दिया। १६ तब उस ने
यहोवा की वेदी की मरम्मत की, और उस
पर मेलबलि और धन्यवादबलि चढ़ाने लगा,
और यहूदियों को इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा की उपासना करने की आज्ञा दी।
१७ तौभी प्रजा के लोग ऊचे स्थानों पर
बलिदान करते रहे, परन्तु केवल अपने
परमेश्वर यहोवा के लिये।।

१८ मनश्शे के और काम, और उस ने
जो प्रार्थना अपने परमेश्वर से की, और उन
दर्शियो के वचन जो इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा के नाम से उस से बातें करते थे, यह
सब इस्राएल के राजाओ के इतिहास मे
लिखा हुआ है। १९ और उसकी प्रार्थना
और वह कैसे सुनी गई, और उसका सारा
पाप और विश्वासघात और उस ने दीन होने
से पहिले कहा कहां ऊंचे स्थान बनवाए, और
अशेरा नाम और खुदी हुई मूर्त्तियां खड़ी
कराईं, यह सब होशे के वचनों मे लिखा है।
२० निदान मनश्शे अपने पुरखाओं के संग
सो गया और उसे उसी के घर मे मिट्टी दी

गई; और उसका पुत्र आमोन उसके स्थान पर राज्य करने लगा ।।

### (आमोन का राज्य)

२१ जब आमोन राज्य करने लगा, तब वह बाईस वर्ष का था, और यरूशलेम मे दो वर्ष तक राज्य करता रहा। २२ और उस ने अपने पिता मनश्शे की नाईं वह किया जो यहोवा की दृष्टि मे बुरा है। और जितनी मूर्त्तिया उसके पिता मनश्शे ने खोदकर बनवाई थी, वह भी उन सभो के साम्हने बलिदान करता और उन सभो की उपासना भी करता था। २३ और जैसे उसका पिता मनश्शे यहोवा के साम्हने दीन हुआ, वैसे वह दीन न हुआ, वरन आमोन अधिक दोषी होता गया। २४ और उसके कर्मचारियो ने द्रोह की गोष्ठी करके, उसको उसी के भवन मे मार डाला। २५ तब साधारण लोगो ने उन सभो को मार डाला, जिन्हों ने राजा आमोन से द्रोह की गोष्ठी की थी, और लोगो ने उसके पुत्र योशिय्याह को उसके स्थान पर राजा बनाया ।।

### (योशिय्याह का किया हुआ सुधार और व्यवस्था की पुस्तक का मिलना)

३४ जब योशिय्याह राज्य करने लगा तब वह आठ वर्ष का था, और यरूशलेम मे इकतीस वर्ष तक राज्य करता रहा। २ उस ने वह किया जो यहोवा की दृष्टि मे ठीक है, और जिन मार्गों पर उसका मूलपुरुष दाऊद चलता रहा, उन्ही पर वह भी चला करता था और उस से न तो दाहिनी ओर मुडा, और न बाईं ओर। ३ वह लडका ही था, अर्थात् उसको गद्दी पर बैठे आठ वर्ष पूरे भी न हुए थे कि अपने मूलपुरुष दाऊद के परमेश्वर की खोज करने लगा, और बारहवे वर्ष मे वह ऊंचे स्थानों और अशेरा नाम मूरतो को और खुदी और ढली हुई मूरतों को दूर करके, यहूदा और यरूशलेम को शुद्ध करने लगा। ४ और बालदेवताओ की वेदियां उसके साम्हने तोड़ डाली गईं, और सूर्य की प्रतिमाये जो उनके ऊपर ऊंचे पर थी, उस ने काट डाली, और अशेरा नाम, और खुदी और ढली हुई मूरतों को उस ने तोडकर पीस डाला, और उनकी बुकनी उन लोगों की कबरों पर छितरा दी, जो उनको बलि चढ़ाते थे। ५ और पुजारियो की हड्डिया उस ने उन्ही की वेदियों पर जलाईं। यो उस ने यहूदा और यरूशलेम को शुद्ध किया। ६ फिर मनश्शे, एप्रैम और शिमोन के वरन नप्ताली तक के नगरो के खण्डहरो मे, उस ने वेदियो को तोड डाला, ७ और अशेरा नाम और खुदी हुई मूरतों को पीसकर बुकनी कर डाला, और इस्राएल के सारे देश की सूर्य की सब प्रतिमाओ को काटकर यरूशलेम को लौट गया ।।

८ फिर अपने राज्य के अठारहवे वर्ष मे जब वह देश और भवन दोनों को शुद्ध कर चुका, तब उस ने असल्याह के पुत्र शापान और नगर के हाकिम मासेयाह और योआहाज के पुत्र इतिहास के लेखक योआह को अपने परमेश्वर यहोवा के भवन की मरम्मत कराने के लिये भेज दिया। ९ सो उन्हों ने हिल्किय्याह महायाजक के पास जाकर जो रुपया परमेश्वर के भवन मे लाया गया था, अर्थात् जो लेवीय दरबानों ने मनश्शियो, एप्रैमियो और सब बचे हुए इस्राएलियो से और सब यहूदियों और बिन्यामीनियों से और यरूशलेम के निवासियों के हाथ से लेकर इकट्ठा किया था, उसको सौंप दिया। १० अर्थात् उन्हो ने उसे उन काम करनेवालो के हाथ सौप दिया जो यहोवा के भवन

के काम पर मुखिये थे, और यहोवा के भवन
के उन काम करनेवालों ने उसे भवन मे जो
कुछ टूटा फूटा था, उसकी मरम्मत करने में
लगाया। ११ अर्थात् उन्हों ने उसे बढ़इयों
और राजों को दिया कि वे गढ़े हुए पत्थर
और जोड़ों के लिये लकड़ी मोल लें, और उन
घरों को पाटें जो यहूदा के राजाओं ने नाश
कर दिए थे। १२ और वे मनुष्य सच्चाई
से काम करते थे, और उनके अधिकारी
मरारीय, यहत और ओबद्याह, लेवीय और
कहाती, जकर्याह और मशुल्लाम काम
चलानेवाले और गाने-बजाने का भेद सब
जाननेवाले लेवीय भी थे। १३ फिर वे
बोझियों के अधिकारी थे और भांति भांति
की सेवकाई और काम चलानेवाले थे, और
कुछ लेवीय मुशी सरदार और दरबान थे।।
१४ जब वे उस रुपये को जो यहोवा के
भवन में पहुंचाया गया था, निकाल रहे थे,
तब हिल्किय्याह याजक को मूसा के द्वारा दी
हुई यहोवा की व्यवस्था की पुस्तक मिली।
१५ तब हिल्किय्याह ने शापान मत्री से
कहा, मुझे यहोवा के भवन में व्यवस्था की
पुस्तक मिली है, तब हिल्किय्याह ने शापान
को वह पुस्तक दी। १६ तब शापान उस
पुस्तक को राजा के पास ले गया, और यह
सन्देश दिया, कि जो जो काम तेरे कर्म-
चारियों को सौंपा गया था उसे वे कर रहे
है। १७ और जो रुपया यहोवा के भवन
में मिला, उसको उन्हों ने उण्डेलकर मुखियों
और कारीगरों के हाथों मे सौंप दिया है।
१८ फिर शापान मंत्री ने राजा को यह भी
बता दिया कि हिल्किय्याह याजक ने मुझे
एक पुस्तक दी है तब शापान ने उस में से
राजा को पढ़कर सुनाया।।
१९ व्यवस्था की वे बाते सुनकर राजा
ने अपने वस्त्र फाड़े। २० फिर राजा ने
हिल्किय्याह शापान के पुत्र अहीकाम, मीका
के पुत्र अब्दोन, शापान मंत्री और असायाह
नाम अपने कर्मचारी को आज्ञा दी, २१ कि
तुम जाकर मेरी ओर से और इस्राएल और
यहूदा में रहनेवालों की ओर से इस पाई हुई
पुस्तक के वचनों के विषय यहोवा से पूछो;
क्योंकि यहोवा की बडी ही जलजलाहट हम
पर इसलिये भड़की है कि हमारे पुरखाओं ने
यहोवा का वचन नही माना, और इस पुस्तक
मे लिखी हुई सब आज्ञाओं का पालन नहीं
किया।।
२२ तब हिल्किय्याह ने राजा के और
और दूतों समेत हुल्दा नबिया के पास जाकर
उस से उसी बात के अनुसार बाते की, वह
तो उस शल्लूम की स्त्री थी जो तोखत का
पुत्र और हस्रा का पोता और वस्त्रालय का
रखवाला था : और वह स्त्री यरूशलेम के
नये टोले मे रहती थी। २३ उस ने उन से
कहा, इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों
कहता है, कि जिस पुरुष ने तुम को मेरे पास
भेजा, उस से यह कहो, २४ कि यहोवा
यों कहता है, कि सुन, मै इस स्थान और
इस के निवासियों पर विपत्ति डालकर यहूदा
के राजा के साम्हने जो पुस्तक पढ़ी गई, उस
मे जितने शाप लिखे हैं उन सभों को पूरा
करूंगा। २५ उन लोगो ने मुझे त्यागकर
पराये देवताओं के लिये धूप जलाया है और
अपनी बनाई हुई सब वस्तुओं के द्वारा मुझे
रिस दिलाई है, इस कारण मेरी जलजलाहट
इस स्थान पर भडक उठी है, और शान्त न
होगी। २६ परन्तु यहूदा का राजा जिस ने
तुम्हे यहोवा के पूछने को भेज दिया है उस से
तुम यों कहो, कि इस्राएल का परमेश्वर
यहोवा यों कहता है, २७ कि इसलिये कि
तू वे बाते सुनकर दीन हुआ, और परमेश्वर
के साम्हने अपना सिर नवाया, और उसकी

बातें सुनकर जो उस ने इस स्थान और इस
के निवासियों के विरुद्ध कही, तू ने मेरे
साम्हने अपना सिर नवाया, और वस्त्र फाड-
कर मेरे साम्हने रोया है, इस कारण मैं ने
तेरी सुनी है; यहोवा की यही वाणी है।
२८ सुन, मैं तुझे तेरे पुरखाओ के सग ऐसा
मिलाऊंगा कि तू शाति से अपनी कब्र को
पहुंचाया जायगा; और जो विपत्ति मैं इस
स्थान पर, और इसके निवासियों पर
डालना चाहता हूं, उस में से तुझे अपनी
आंखो से कुछ भी देखना न पड़ेगा। तब उन
लोगों ने लौटकर राजा को यही सन्देश
दिया॥

२९ तब राजा ने यहूदा और यरूशलेम
के सब पुरनियों को इकट्ठे होने को बुलवा
भेजा। ३० और राजा यहूदा के सब लोगो
और यरूशलेम के सब निवासियों और
याजकों और लेवियों वरन छोटे बडे सारी
प्रजा के लोगों को सग लेकर यहोवा के भवन
को गया; तब उस ने जो वाचा की पुस्तक
यहोवा के भवन मे मिली थी उस मे की
सारी बाते उनको पढ़कर सुनाईं। ३१ तब
राजा ने अपने स्थान पर खडा होकर, यहोवा
से इस आशय की वाचा बान्धी कि मैं यहोवा
के पीछे पीछे चलूगा, और अपने पूर्ण मन
और पूर्ण जीव से उसकी आज्ञाएं, चितौ-
नियों और विधियों का पालन करूगा, और
इन वाचा की बातो को जो इस पुस्तक में
लिखी हैं, पूरी करूगा। ३२ और उस ने
उन सभों से जो यरूशलेम में और बिन्या-
मीन में थे वैसी ही वाचा बन्धाई। और
यरूशलेम के निवासी, परमेश्वर जो उनके
पितरों का परमेश्वर था, उसकी वाचा
के अनुसार करने लगे। ३३ और योशि-
य्याह ने इस्राएलियो के सब देशों में से
सब घिनौनी वस्तुओं को दूर करके जितने
इस्राएल मे मिले, उन सभो से उपासना
कराई, अर्थात् उनके परमेश्वर यहोवा की
उपासना कराई। और उसके जीवन भर
उन्हो ने अपने पूर्वजों के परमेश्वर यहोवा
के पीछे चलना न छोडा॥

(योशिय्याह का किया हुआ फसह)

३५ और योशिय्याह ने यरूशलेम
में यहोवा के लिये फसह पर्व
माना और पहिले महीने के चौदहवे दिन
को फसह का पशु बलि किया गया।
२ और उस ने याजको को अपने अपने
काम में ठहराया, और यहोवा के भवन
मे की सेवा करने को उनका हियाव
बन्धाया। ३ फिर लेवीय जो सब इस्राए-
लियो को सिखाते और यहोवा के लिये
पवित्र ठहरे थे, उन से उस ने कहा, तुम
पवित्र सन्दूक को उस भवन मे रखो
जो दाऊद के पुत्र इस्राएल के राजा
सुलैमान ने बनवाया था, अब तुम को
कन्धो पर बोझ उठाना न होगा। अब
अपने परमेश्वर यहोवा की और उसकी
प्रजा इस्राएल की सेवा करो। ४ और
इस्राएल के राजा दाऊद और उसके पुत्र
सुलैमान दोनो की लिखी हुई विधियो के
अनुसार, अपने अपने पितरो के अनुसार,
अपने अपने दल में तैयार रहो। ५ और
तुम्हारे भाई लोगो के पितरों के घरानों
के भागो के अनुसार पवित्रस्थान में खड़े
रहो, अर्थात् उनके एक भाग के लिये
लेवियो के एक एक पितर के घराने का
एक भाग हो। ६ और फसह के पशुओं
को बलि करो, और अपने अपने को पवित्र
करके अपने भाइयो के लिये तैयारी करो,
कि वे यहोवा के उस वचन के अनुसार
कर सकें, जो उस ने मूसा के द्वारा कहा था॥

७ फिर योशिय्याह ने सब लोगो को
जो वहा उपस्थित थे, तीस हजार भेड़ो
और बकरियों के बच्चे और तीन हजार
बैल दिए थे; ये सब फसह के बलिदानो
के लिये राजा की सम्पत्ति में से दिए
गए थे। ८ और उसके हाकिमों ने प्रजा
के लोगो, याजकों और लेवियो को स्वेच्छा-
बलियो के लिये पशु दिए। और हिल्किय्या,
जकर्याह और यहीएल नाम परमेश्वर के
भवन के प्रधानो ने याजकों को दो हजार
छ: सौ भेड़-बकरिया और तीन सौ बैल फसह
के बलिदानों के लिए दिए। ९ और
कोनन्याह ने और शमायाह और नतनेल
जो उसके भाई थे, और हसब्याह, यीएल
और योजाबाद नामक लेवियो के प्रधानो ने
लेवियों को पाच हजार भेड़-बकरिया, और
पाच सौ बैल फसह के बलिदानो के लिये
दिए॥

१० इस प्रकार उपासना की तैयारी हो
गई, और राजा की आज्ञा के अनुसार याजक
अपने अपने स्थान पर, और लेवीय अपने
अपने दल में खड़े हुए। ११ तब फसह के
पशु बलि किए गए, और याजक बलि करने-
वालों के हाथ से लोहू को लेकर छिड़क देते
और लेवीय उनकी खाल उतारते गए।
१२ तब उन्हों ने होमबलि के पशु इसलिये
अलग किए कि उन्हें लोगो के पितरों के
घरानो के भागो के अनुसार दें, कि वे उन्हें
यहोवा के लिये चढ़वा दे जैसा कि मूसा की
पुस्तक में लिखा है; और बैलों को भी
उन्हो ने वैसा ही किया। १३ तब उन्हो
ने फसह के पशुओं का मांस विधि के
अनुसार आग में भूंजा, और पवित्र वस्तुए,
हंडियों और हडो और थालियों मे सिझा
कर फुर्ती से लोगो को पहुचा दिया।
१४ तब उन्हो ने अपने लिये और याजकों
के लिये तैयारी की, क्योकि हारून की
सन्तान के याजक होमबलि के पशु और
चरबी रात तक चढाते रहे, इस कारण
लेवियों ने अपने लिये और हारून की
सन्तान के याजको के लिये तैयारी की।
१५ और आसाप के वंश के गवैये, दाऊद,
आसाप, हेमान और राजा के दर्शी यदूतून
की आज्ञा के अनुसार अपने अपने स्थान पर
रहे, और द्वारपाल एक एक फाटक पर
रहे। उन्हें अपना अपना काम छोडना न
पड़ा, क्योकि उनके भाई लेवियो ने उनके
लिये तैयारी की॥

१६ यों उसी दिन राजा योशिय्याह की
आज्ञा के अनुसार फसह मनाने और यहोवा
की वेदी पर होमबलि चढाने के लिये
यहोवा की सारी उपासना की तैयारी की
गई। १७ जो इस्राएली वहा उपस्थित
थे उन्हों ने फसह को उसी समय और
अखमीरी रोटी के पर्व को सात दिन तक
माना। १८ इस फसह के बराबर शमूएल
नबी के दिनों से इस्राएल में कोई फसह
मनाया न गया था, और न इस्राएल के
किसी राजा ने ऐसा मनाया, जैसा योशिय्याह
और याजको, लेवियों और जितने यहूदी
और इस्राएली उपस्थित थे, उन्हो ने और
यरूशलेम के निवासियों ने मनाया। १९ यह
फसह योशिय्याह के राज्य के अठारहवे
वर्ष मे मनाया गया॥

(योशिय्याह की मृत्यु)

२० इसके बाद जब योशिय्याह भवन
को तैयार कर चुका, तब मिस्र के राजा
नको ने परात के पास के कर्कमीश नगर
से लडने को चढाई की और योशिय्याह
उसका साम्हना करने को गया।
२१ परन्तु उस ने उसके पास दूतों से

कहला भेजा, कि हे यहूदा के राजा मेरा
तुझ से क्या काम! आज मै तुझ पर
नही उसी कुल पर चढाई कर रहा हू,
जिसके साथ मै युद्ध करता हू, फिर
परमेश्वर ने मुझ से फुर्ती करने को कहा
है। इसलिये परमेश्वर जो मेरे सग है,
उससे अलग रह, कही ऐसा न हो कि वह
तुझे नाश करे। २२ परन्तु योशिय्याह ने
उस से मुह न मोड़ा, वरन उस से लडने के
लिये भेष बदला, और नको के उन वचनो
को न माना जो उस ने परमेश्वर की ओर
से कहे थे, और मगिद्दो की तराई मे उस से
युद्ध करने को गया। २३ तब धनुर्धारियों
ने राजा योशिय्याह की ओर तीर छोडे,
और राजा ने अपने सेवकों से कहा, मै
तो बहुत घायल हुआ, इसलिये मुझे यहा से
ले जाओ। २४ तब उसके सेवको ने
उसको रथ पर से उतार कर उसके दूसरे
रथ पर चढाया, और यरूशलेम ले गये।
और वह मर गया और उसके पुरखाओ के
कब्रिस्तान मे उसको मिट्टी दी गई। और
यहूदियों और यरूशलेमियों ने योशिय्याह
के लिये विलाप किया। २५ और यिर्मयाह
ने योशिय्याह के लिये विलाप का गीत
बनाया और सब गानेवाले और गानेवालिया
अपने विलाप के गीतो मे योशिय्याह की
चर्चा आज तक करती है। और इनका
गाना इस्राएल मे एक विधि के तुल्य
ठहराया गया और ये बाते विलापगीतो मे
लिखी हुई है। २६ योशिय्याह के और
काम और भक्ति के जो काम उस ने उसी
के अनुसार किए जो यहोवा की व्यवस्था मे
लिखा हुआ है। २७ और आदि से अन्त
तक उसके सब काम इस्राएल और यहूदा
के राजाओं के इतिहास की पुस्तक मे लिखे
हुए है॥

(यहोआहाज, यहोयाकीम, यहोयाकीन
और सिदकिय्याह का राज्य)

३६ तब देश के लोगो ने योशिय्याह
के पुत्र यहोआहाज को लेकर उसके
पिता के स्थान पर यरूशलेम मे राजा
बनाया। २ जब यहोआहाज राज्य करने
लगा, तब वह तेईस वर्ष का था, और तीन
महीने तक यरूशलेम मे राज्य करता रहा।
३ तब मिस्र के राजा ने उसको यरूशलेम
मे राजगद्दी से उतार दिया, और देश पर
सौ किक्कार चान्दी और किक्कार भर
सोना जुरमाने मे दण्ड लगाया। ४ तब
मिस्र के राजा ने उसके भाई एल्याकीम को
यहूदा और यरूशलेम का राजा बनाया और
उसका नाम बदलकर यहोयाकीम रखा।
और नको उसके भाई यहोआहाज को
मिस्र मे ले गया॥

५ जब यहोयाकीम राज्य करने लगा,
तब वह पचीस वर्ष का था, और ग्यारह
वर्ष तक यरूशलेम मे राज्य करता रहा।
और उस ने वह काम किया, जो उसके
परमेश्वर यहोवा की दृष्टि में बुरा है।
६ उस पर बाबेल के राजा नबूकदनेस्सर ने
चढ़ाई की, और बाबेल ले जाने के लिये
उसको बेड़ियां पहना दी। ७ फिर नबूकद-
नेस्सर ने यहोवा के भवन के कुछ पात्र
बाबेल ले जाकर, अपने मन्दिर मे जो
बाबेल मे था, रख दिए। ८ यहोयाकीम
के और काम और उस ने जो जो घिनौने
काम किए, और उस में जो जो बुराइयां
पाई गईं, वह इस्राएल और यहूदा के
राजाओं के इतिहास की पुस्तक मे लिखी
है। और उसका पुत्र यहोयाकीन उसके
स्थान पर राज्य करने लगा॥

९ जब यहोयाकीन राज्य करने लगा,
तब वह आठ वर्ष का था, और तीन

महीने और दस दिन तक यरूशलेम में
राज्य करता रहा। और उस ने वह किया,
जो परमेश्वर यहोवा की दृष्टि मे बुरा है।
१० नये वर्ष के लगते ही नबूकदनेस्सर
ने लोगों को भेजकर, उसे और यहोवा के
भवन के मनभावने पात्रों को बाबेल मे
मंगवा लिया, और उसके भाई सिद-
किय्याह को यहूदा और यरूशलेम पर
राजा नियुक्त किया ।।

११ जब सिदकिय्याह राज्य करने लगा,
तब वह इक्कीस वर्ष का था, और यरूशलेम
मे ग्यारह वर्ष तक राज्य करता रहा।
१२ और उस ने वही किया, जो उसके
परमेश्वर यहोवा की दृष्टि मे बुरा है।
यद्यपि यिर्मयाह नबी यहोवा की ओर से
बातें कहता था, तौभी वह उसके साम्हने
दीन न हुआ। १३ फिर नबूकदनेस्सर
जिस ने उसे परमेश्वर की शपथ खिलाई
थी, उस से उस ने बलवा किया, और
उस ने हठ किया * और अपना मन कठोर
किया, कि वह इस्राएल के परमेश्वर यहोवा
की ओर न फिरे ।।

(यहूदियों की बन्धुआई)

१४ वरन सब प्रधान याजकों ने और
लोगों ने भी अन्य जातियो के से घिनौने
काम करके बहुत बडा विश्वासघात किया,
और यहोवा के भवन को जो उस ने यरू-
शलेम मे पवित्र किया था, अशुद्ध कर डाला ।।

१५ और उनके पूर्वजो के परमेश्वर
यहोवा ने बड़ा यत्न करके † अपने दूतों
से उनके पास कहला भेजा, क्योंकि वह
अपनी प्रजा और अपने धाम पर तरस
खाता था; १६ परन्तु वे परमेश्वर के
दूतों को ठट्ठों मे उड़ाते, उसके वचनों को
तुच्छ जानते, और उसके नबियों की हंसी
करते थे। निदान यहोवा अपनी प्रजा
पर ऐसा झुंझला उठा, कि बचने का
कोई उपाय न रहा ।।

१७ तब उस ने उन पर कसदियों के
राजा से चढ़ाई करवाई, और इस ने उनके
जवानों को उनके पवित्र भवन ही में
तलवार से मार डाला। और क्या जवान,
क्या कुवारी, क्या बूढे, क्या पक्के बालवाले,
किसी पर भी कोमलता न की; यहोवा ने
सभों को उसके हाथ मे कर दिया।
१८ और क्या छोटे, क्या बडे, परमेश्वर
के भवन के सब पात्र और यहोवा के
भवन, और राजा, और उसके हाकिमो
के खजाने, इन सभों को वह बाबेल मे
ले गया। १९ और कसदियों ने परमेश्वर
का भवन फूंक दिया, और यरूशलेम की
शहरपनाह को तोड़ डाला, और आग
लगा कर उसके सब भवनों को जलाया,
और उस मे का सारा बहुमूल्य सामान
नष्ट कर दिया। २० और जो तलवार
से बच गए, उन्हे वह बाबेल को ले गया,
और फारस के राज्य के प्रबल होने तक
वे उसके और उसके बेटों-पोतो के आधीन
रहे। २१ यह सब इसलिये हुआ कि
यहोवा का जो वचन यिर्मयाह के मुह से
निकला था, वह पूरा हो, कि देश अपने
विश्राम कालों मे सुख भोगता रहे।
इसलिये जब तक वह सूना पड़ा रहा तब
तक अर्थात् सत्तर वर्ष के पूरे होने तक
उसको विश्राम मिला ।।

(यहूदियों का फिर से भाग्यवान होना)

२२ फारस के राजा कूस्रू के पहिले
वर्ष में यहोवा ने उसके मन को उभारा

* मूल में—अपनी गर्दन कठोर की।
† मूल में—तड़के उठ उठकर।

कि जो वचन यिर्मयाह के मुंह से निकला
था, वह पूरा हो। इसलिये उस ने अपने
समस्त राज्य में यह प्रचार करवाया, और
इस आशय की चिट्ठियां लिखवाईं, २३ कि
फारस का राजा कुस्रू कहता है, कि
स्वर्ग के परमेश्वर यहोवा ने पृथ्वी भर
का राज्य मुझे दिया है, और उसी ने
मुझे आज्ञा दी है कि यरूशलेम जो यहूदा
में है उस में मेरा एक भवन बनवा;
इसलिये हे उसकी प्रजा के सब लोगो, तुम
में से जो कोई चाहे कि उसका परमेश्वर
यहोवा उसके साथ रहे, तो वह वहां
रवाना हो जाए * ।।

* मूल में—चढ़े।

# एज्रा नामक पुस्तक

(बन्धुए यहूदियों का यरूशलेम को
लौट आना)

१ फारस के राजा कुस्रू के पहिले
वर्ष मे यहोवा ने फारस के राजा
कुस्रू का मन उभारा कि यहोवा का जो
वचन यिर्मयाह के मुह से निकला था
वह पूरा हो जाए, इसलिये उस ने अपने
समस्त राज्य मे यह प्रचार करवाया और
लिखवा भी दिया :

२ कि फारस का राजा कुस्रू यों कहता
है : कि स्वर्ग के परमेश्वर यहोवा ने
पृथ्वी भर का राज्य मुझे दिया है, और
उस ने मुझे आज्ञा दी, कि यहूदा के
यरूशलेम मे मेरा एक भवन बनवा।
३ उसकी समस्त प्रजा के लोगो में से
तुम्हारे मध्य जो कोई हो, उसका परमेश्वर
उसके साथ रहे, और वह यहूदा के यरूशलेम
को जाकर इस्राएल के परमेश्वर यहोवा
का भवन बनाए—जो यरूशलेम में है वही
परमेश्वर है। ४ और जो कोई किसी
स्थान में रह गया हो, जहां वह रहता हो,
उस स्थान के मनुष्य चान्दी, सोना, धन
और पशु देकर उसकी सहायता करे और
इस से अधिक परमेश्वर के यरूशलेम के
भवन के लिये अपनी अपनी इच्छा से
भी भेंट चढ़ाएं ।।

५ तब यहूदा और बिन्यामीन के
जितने पितरों के घरानों के मुख्य पुरुषों
और याजकों और लेवियों का मन परमेश्वर
ने उभारा था कि जाकर यरूशलेम मे
यहोवा के भवन को बनाएं, वे सब उठ खड़े
हुए; ६ और उनके आसपास सब रहने-
वालों ने चान्दी के पात्र, सोना, धन, पशु
और अनमोल वस्तुएं देकर, उनकी सहायता
की; यह उन सब से अधिक था, जो
लोगों ने अपनी अपनी इच्छा से दिया।
७ फिर यहोवा के भवन के जो पात्र
नबूकदनेस्सर ने यरूशलेम से निकालकर
अपने देवता के भवन में रखे थे, ८ उनको
कुस्रू राजा ने, मिथ्रदात खजांची से
निकलवा कर, यहूदियों के शेशबस्सर नाम
प्रधान को गिनकर सौंप दिया। ९ उनकी

गिनती यह थी, अर्थात् सोने के तीस और
चान्दी के एक हजार परात और उनतीस
छुरी, १० सोने के तीस और मध्यम
प्रकार के चान्दी के चार सौ दस कटोरे
तथा और प्रकार के पात्र एक हजार।
११ सोने चान्दी के पात्र सब मिलकर
पांच हज़ार चार सौ थे। इन सभों को
शेशबस्सर उस समय ले आया जब बन्धुए
बाबेल से यरूशलेम को आए ॥

(लौटे हुए यहूदियों का वर्णन)

२ जिनको बाबेल का राजा नबूकद-
नेस्सर बाबेल को बन्धुआ करके
ले गया था, उन मे से प्रान्त के जो लोग
बन्धुआई से छूटकर यरूशलेम और यहूदा
को अपने अपने नगर मे लौटे वे ये हैं।
२ ये जरूब्बाबेल, येशू, नहेम्याह, सरायाह,
रेलायाह, मोर्दकै, बिलशान, मिस्पार, बिगवै,
रहूम और बाना के साथ आए। इस्राएली
प्रजा के मनुष्यों की गिनती यह है, अर्थात्
३ परोश की सन्तान दो हजार एक सौ
बहत्तर, ४ शपत्याह की सन्तान तीन सौ
बहत्तर, ५ आरह की सन्तान सात सौ
पछहत्तर, ६ पहत्मोआब की सन्तान येशू
और योआब की सन्तान मे से दो हजार
आठ सौ बारह, ७ एलाम की सन्तान बारह
सौ चौवन, ८ जत्तू की सन्तान नौ सौ
पैंतालीस, ९ जक्कै की सन्तान सात सौ
साठ, १० बानी की सन्तान छः सौ
बयालीस, ११ बेबै की सन्तान छः सौ
तेईस, १२ अजगाद की सन्तान बारह
सौ बाईस, १३ अदोनीकाम की सन्तान
छः सौ छियासठ, १४ बिग्वै की सन्तान दो
हजार छप्पन, १५ आदीन की सन्तान
चार सौ चौवन, १६ यहिजकिय्याह की
सन्तान आतेर की सन्तान मे से अट्ठानवे,
१७ बेसै की सन्तान तीन सौ तेईस,
१८ योरा के लोग एक सौ बारह,
१९ हाशूम के लोग दो सौ तेईस,
२० गिब्बार के लोग पचानवे, २१ बेत-
लेहेम के लोग एक सौ तेईस, २२ नतोपा
के मनुष्य छप्पन, २३ अनातोत के मनुष्य
एक सौ अट्ठाईस, २४ अज्मावेत के लोग
बयालीस, २५ किर्यतारीम कपीरा और
बेरोत के लोग सात सौ तैंतालीस, २६ रामा
और गेबा के लोग छः सौ इक्कीस,
२७ मिकमास के मनुष्य एक सौ बाईस,
२८ बेतेल और ऐ के मनुष्य दो सौ तेईस,
२९ नबो के लोग बावन, ३० मग्बीस की
सन्तान एक सौ छप्पन, ३१ दूसरे एलाम
की सन्तान बारह सौ चौवन, ३२ हारीम
की सन्तान तीन सौ बीस, ३३ लोद,
हादीद और ओनो के लोग सात सौ पचीस,
३४ यरीहो के लोग तीन सौ पैंतालीस,
३५ सना के लोग तीन हजार छः सौ
तीस ॥

३६ फिर याजको अर्थात् येशू के घराने
मे से यदायाह की सन्तान नौ सौ तिहत्तर,
३७ इम्मेर की सन्तान एक हजार बावन,
३८ पशहूर की सन्तान बारह सौ सैंतालीस,
३९ हारीम की सन्तान एक हजार सतरह।
४० फिर लेवीय, अर्थात् येशू की
सन्तान और कदमिएल की सन्तान होदव्याह
की सन्तान मे से चौहत्तर। ४१ फिर
गवैयो मे से आसाप की सन्तान एक सौ
अट्ठाईस। ४२ फिर दरबानों की सन्तान,
शल्लूम की सन्तान, आतेर की सन्तान,
तल्मोन की सन्तान, अक्कूब की सन्तान,
हतीता की सन्तान, और शोबै की सन्तान,
ये सब मिलकर एक सौ उनतालीस हुए।
४३ फिर नतीन की सन्तान, सीहा की
सन्तान, हसूपा की सन्तान, तब्बाओत की

सन्तान। ४४ केरोस की सन्तान, सीग्रहा
की सन्तान, पादोन की सन्तान, ४५ लबाना
की सन्तान, हगबा की सन्तान, अक्कूब की
सन्तान, ४६ हागाब की सन्तान, शमलै
की सन्तान, हानान की सन्तान, ४७ गिद्दल
की सन्तान, गहर की सन्तान, रायाह की
सन्तान, ४८ रसीन की सन्तान, नकोदा
की सन्तान, गज्जाम की सन्तान,
४९ उज्जा की सन्तान, पासेह की सन्तान,
बेसै की सन्तान, ५० अस्ना की सन्तान,
मूनीम की सन्तान, नपीसीम की सन्तान,
५१ बकबूक की सन्तान, हकूपा की सन्तान,
हर्हूर की सन्तान, ५२ बसलूत की सन्तान,
महीदा की सन्तान, हर्शा की सन्तान,
५३ बर्कोस की सन्तान, सीसरा की
सन्तान, तेमह की सन्तान, ५४ नसीह की
सन्तान, और हतीपा की सन्तान ।।

५५ फिर सुलैमान के दासों की सन्तान,
सोतै की सन्तान, हस्सोपेरेत की सन्तान,
परूदा की सन्तान, ५६ याला की सन्तान,
दर्कोन की सन्तान, गिद्देल की सन्तान,
५७ शपत्याह की सन्तान, हत्तील की
सन्तान, पोकरेतसबायीम की सन्तान, और
आमी की सन्तान। ५८ सब नतीन और
सुलैमान के दासों की सन्तान, तीन सौ
बानवे थे ।।

५९ फिर जो तेल्मेलह, तेलहर्शा, करूब,
अद्दान और इम्मेर से आए, परन्तु वे अपने
अपने पितरों के घराने और वंशावली *
न बता सके कि वे इस्राएल के हैं, वे ये हैं :
६० अर्थात् दलायाह की सन्तान, तोबि-
य्याह की सन्तान और नकोदा की सन्तान,
जो मिलकर छ: सौ बावन थे। ६१ और
याजकों की सन्तान में से हबायाह की

* मूल में—वंश।

सन्तान, हक्कोस की सन्तान और बर्जिल्लै
की सन्तान, जिस ने गिलादी बर्जिल्ले की
एक बेटी को ब्याह लिया और उसी का
नाम रख लिया था। ६२ इन सभों ने
अपनी अपनी वंशावली का पत्र औरों की
वंशावली की पोथियों मे ढूंढा, परन्तु वे
न मिले, इसलिये वे अशुद्ध ठहराकर
याजकपद से निकाले गए। ६३ और
अधिपति * ने उन से कहा, कि जब तक
ऊरीम और तुम्मीम धारण करनेवाला
कोई याजक न हो, तब तक कोई परमपवित्र
वस्तु खाने न पाए ।।

६४ समस्त मण्डली मिलकर बया-
लीस हजार तीन सौ साठ की थी।
६५ इनको छोड़ इनके सात हजार तीन
सौ सैंतीस दास-दासियां और दो सौ
गानेवाले और गानेवालियां थी। ६६ उन-
के घोड़े सात सौ छत्तीस, खच्चर दो
सौ पैंतालीस, ऊंट चार सौ पैंतीस,
६७ और गदहे छ: हजार सात सौ बीस
थे। ६८ और पितरो के घरानों के
कुछ मुख्य मुख्य पुरुषों ने जब यहोवा के
भवन को जो यरूशलेम में है, आए,
तब परमेश्वर के भवन को उसी के
स्थान पर खड़ा करने के लिये अपनी
अपनी इच्छा से कुछ दिया। ६९ उन्हों
ने अपनी अपनी पूंजी के अनुसार इकसठ
हजार दर्कमोन सोना और पांच हजार
माने चान्दी और याजकों के योग्य एक
सौ अंगरखे अपनी अपनी इच्छा से उस
काम के खजाने में दे दिए। ७० तब
याजक और लेवीय और लोगों में से
कुछ और गवैये और द्वारपाल और
नतीन लोग अपने नगर मे और सब

* मूल में—तिर्शाता।

इस्राएली अपने अपने नगर में फिर बस गए ॥

( वेदी का बनाया जाना )

३ जब सातवां महीना आया, और इस्राएली अपने अपने नगर मे बस गए, तो लोग यरूशलेम मे एक मन होकर इकट्ठे हुए। २ तब योसादाक के पुत्र येशू ने अपने भाई याजकों समेत और शालतीएल के पुत्र जरूब्बाबेल ने अपने भाइयों समेत कमर बान्धकर इस्राएल के परमेश्वर की वेदी को बनाया कि उस पर होमबलि चढ़ाएं, जैसे कि परमेश्वर के भक्त मूसा की व्यवस्था मे लिखा है। ३ तब उन्हों ने वेदी को उसके स्थान पर खडा किया क्योंकि उन्हें उस ओर के देशों के लोगों का भय रहा, और वे उस पर यहोवा के लिये होमबलि अर्थात् प्रतिदिन सबेरे और सांझ के होमबलि चढ़ाने लगे। ४ और उन्हों ने झोपडियो के पर्व को माना, जैसे कि लिखा है, और प्रतिदिन के होमबलि एक एक दिन की गिनती और नियम के अनुसार चढाए। ५ और उसके बाद नित्य होमबलि और नये नये चान्द और यहोवा के पवित्र किए हुए सब नियत पर्वों के बलि और अपनी अपनी इच्छा से यहोवा के लिये सब स्वेच्छाबलि हर एक के लिये बलि चढाए। ६ सातवे महीने के पहिले दिन से वे यहोवा को होमबलि चढाने लगे। परन्तु यहोवा के मन्दिर की नेव तब तक न डाली गई थी। ७ तब उन्हों ने पत्थर गढ़नेवालों और कारीगरों को रुपया, और सीदोनी और सोरी लोगों को खाने-पीने की वस्तुए और तेल दिया, कि वे फारस के राजा कुस्रू के पत्र के अनुसार देवदार की लकड़ी लबानोन से जापा के पास के समुद्र मे पहुंचाए ॥

( मन्दिर की नेव का डाला जाना )

८ उनके परमेश्वर के भवन में, जो यरूशलेम में है, आने के दूसरे वर्ष के दूसरे महीने मे, शालतीएल के पुत्र जरुब्बाबेल ने और योसादाक के पुत्र येशू ने और उनके और भाइयों ने जो याजक और लेवीय थे, और जितने बन्धुआई से यरूशलेम मे आए थे उन्हों ने भी काम को आरम्भ किया। और बीस वर्ष अथवा उससे अधिक अवस्था के लेवियों को यहोवा के भवन का काम चलाने के लिये नियुक्त किया। ९ तो येशू और उसके बेटे और भाई और कदमीएल और उसके बेटे, जो यहूदा की सन्तान थे, और हेनादाद की सन्तान और उनके बेटे परमेश्वर के भवन मे कारीगरों का काम चलाने को खडे हुए ॥

१० और जब राजों ने यहोवा के मन्दिर की नेव डाली तब अपने वस्त्र पहिने हुए, और तुरहिया लिये हुए याजक, और झांझ लिये हुए आसाप के वंश के लेवीय इसलिये नियुक्त किए गए कि इस्राएलियो के राजा दाऊद की चलाई हुई रीति * के अनुसार यहोवा की स्तुति करें। ११ सो वे यह गा गाकर यहोवा की स्तुति और धन्यवाद करने लगे, कि वह भला है, और उसकी करुणा इस्राएल पर सदैव बनी है। और जब वे यहोवा की स्तुति करने लगे तब सब लोगों ने यह जानकर कि यहोवा के भवन की नेव अब पड रही है, ऊचे शब्द से जय जयकार किया। १२ परन्तु बहुतेरे याजक और

* मूल में—दाऊद के हाथ।

लेवीय और पूर्वजों के घरानों के मुख्य
पुरुष, अर्थात् वे बूढे जिन्हों ने पहिला
भवन देखा था, जब इस भवन की नेव
उनकी आंखों के साम्हने पडी तब फूट
फूटकर रोने लगे, और बहुतेरे आनन्द के
मारे ऊंचे शब्द से जय जयकार कर रहे
थे। १३ इसलिये लोग, आनन्द के जय
जयकार का शब्द, लोगो के रोने के शब्द
से अलग पहिचान न सके, क्योंकि लोग
ऊचे शब्द से जय जयकार कर रहे थे, और
वह शब्द दूर तक सुनाई देता था।

(यहूदियों के शत्रुओं से मन्दिर के बनने
का रोका जाना)

४ जब यहूदा और बिन्यामीन के
शत्रुओं ने यह सुना कि बन्धुआई से
छूटे हुए लोग इस्राएल के परमेश्वर यहोवा
के लिये मन्दिर बना रहे है, २ तब वे
जरुब्बाबेल और पूर्वजो के घरानों के मुख्य
मुख्य पुरुषों के पास आकर उन मे कहने
लगे, हमें भी अपने संग बनाने दो, क्योंकि
तुम्हारी नाईं हम भी तुम्हारे परमेश्वर की
खोज में लगे हुए है, और अश्शूर का
राजा एसर्हद्दोन जिस ने हमें यहां पहुचाया,
उसके दिनों से हम उसी को बलि चढाते
भी हैं। ३ जरुब्बाबेल, येशू और इस्राएल
के पितरों के घरानों के मुख्य पुरुषों ने
उन से कहा, हमारे परमेश्वर के लिये
भवन बनाने में तुम को हम से कुछ काम
नही; हम ही लोग एक संग मिलकर
फारस के राजा कुस्रू की आज्ञा के अनुसार
इस्राएल के परमेश्वर यहोवा के लिये उसे
बनाएंगे ॥

४ तब उस देश के लोग यहूदियों के
हाथ ढीला करने और उन्हें डराकर मन्दिर
बनाने में रुकावट डालने लगे। ५ और
फारस के राजा कुस्रू के जीवन भर वरन
फारस के राजा दारा के राज्य के समय
तक उनके मनोरथ को निष्फल करने के
लिये वकीलों को रुपया देते रहे ॥

६ क्षयर्ष के राज्य के पहिले दिनों
मे उन्हो ने यहूदा और यरूशलेम के
निवासियों का दोषपत्र उसे लिख भेजा ॥

७ फिर अर्तक्षत्र के दिनों मे बिशलाम,
मिथदात और ताबेल ने और उसके सह-
चरियो ने फारस के राजा अर्तक्षत्र को
चिट्ठी लिखी, और चिट्ठी अरामी अक्षरों
और अरामी भाषा मे लिखी गई।
८ अर्थात् रहूम राजमन्त्री और शिलशै
मन्त्री ने यरूशलेम के विरुद्ध राजा अर्तक्षत्र
को इस आशय की चिट्ठी लिखी। ९ उस
समय रहूम राजमन्त्री और शिमशै मंत्री और
उनके और सहचरियों ने, अर्थात् दीनी,
अपर्सतकी, तर्पली, अफारसी, एरेकी,
बाबेली, शूशनी, देहवी, एलामी,
१० आदि जातियों ने जिन्हें महान और
प्रधान ओस्नप्पर ने पार ले आकर शोमरोन
नगर मे और महानद के इस पार के
शेष देश मे बसाया था, एक चिट्ठी लिखी।
११ जो चिट्ठी उन्हो ने अर्तक्षत्र राजा को
लिखी, उसकी यह नकल है—तेरे दास
जो महानद के पार के मनुष्य है, इत्यादि।
१२ राजा को यह विदित हो, कि जो
यहूदी तेरे पास से चले आए, वे हमारे
पास यरूशलेम को पहुंचे है। वे उस दगैत
और घिनौने नगर को बसा रहे हैं; वरन
उसकी शहरपनाह को खडा कर चुके है
और उसकी नेव को जोड चुके हैं।
१३ अब राजा को विदित हो कि यदि
वह नगर बस गया और उसकी शहरपनाह
बन चुकी, तब तो वे लोग कर, चुंगी
और राहदारी फिर न देंगे, और अन्त

मे राजाओं की हानि होगी। १४ हम
लोग तो राजमन्दिर का नमक खाते हैं
और उचित नहीं कि राजा का अनादर
हमारे देखते हो, इस कारण हम यह
चिट्ठी भेजकर राजा को चिता देते हैं।
१५ तेरे पुरखाओं के इतिहास की पुस्तक
में खोज की जाए; तब इतिहास की
पुस्तक मे तू यह पाकर जान लेगा कि वह
नगर बलवा करनेवाला और राजाओं और
प्रान्तों की हानि करनेवाला है, और प्राचीन
काल से उस मे बलवा मचता आया है।
और इसी कारण वह नगर नष्ट भी
किया गया था। १६ हम राजा को
निश्चय करा देते हैं कि यदि वह नगर
बसाया जाए और उसकी शहरपनाह
बन चुके, तब इसके कारण महानद के
इस पार तेरा कोई भाग न रह जाएगा॥

१७ तब राजा ने रहूम राजमंत्री और
शिमशै मत्री और शोमरोन और महानद
के इस पार रहनेवाले उनके और सहचरियों
के पास यह उत्तर भेजा, कुशल, इत्यादि।
१८ जो चिट्ठी तुम लोगों ने हमारे पास
भेजी वह मेरे साम्हने पढ कर साफ साफ
सुनाई गई। १९ और मेरी आज्ञा से
खोज किये जाने पर जान पडा है, कि वह
नगर प्राचीनकाल से राजाओं के विरुद्ध
सिर उठाता आया है और उसमे दंगा
और बलवा होता आया है। २० यरूशलेम
के सामर्थी राजा भी हुए जो महानद के
पार से समस्त देश पर राज्य करते थे,
और कर, चुगी और राहदारी उनको
दी जाती थी। २१ इसलिये अब इस
आज्ञा का प्रचार कर कि वे मनुष्य रोके
जाए और जब तक मेरी ओर से आज्ञा न
मिले, तब तक वह नगर बनाया न जाए।
२२ और चौकस रहो, कि इस बात में
ढीले न होना; राजाओं की हानि करनेवाली
वह बुराई क्यों बढ़ने पाए?

२३ जब राजा अर्तक्षत्र की यह चिट्ठी
रहूम और शिमशै मत्री और उनके सह-
चरियो को पढ़कर सुनाई गई, तब वे
उतावली करके यरूशलेम को यहूदियों
के पास गए और भुजबल और बरियाई
से उनको रोक दिया। २४ तब परमेश्वर
के भवन का काम जो यरूशलेम मे है,
रुक गया; और फारस के राजा दारा
के राज्य के दूसरे वर्ष तक रुका रहा॥

(मन्दिर के बनाने का कार्य राजा की आज्ञा से निपटाया जाना)

५ तब हाग्गै नामक नबी और इद्दो
का पोता जकर्याह यहूदा और यरू-
शलेम के यहूदियों से नबूवत करने लगे,
उन्हों ने इस्राएल के परमेश्वर के नाम से
उन से नबूवत की। २ तब शालतीएल
का पुत्र जरुब्बाबेल और योसादाक का
पुत्र येशू, कमर बान्धकर परमेश्वर के भवन
को जो यरूशलेम मे है बनाने लगे, और
परमेश्वर के वे नबी उनका साथ देते रहे॥

३ उसी समय महानद के इस पार का
तत्तनै नाम अधिपति और शतर्बोजनै अपने
सहचरियो समेत उनके पास जाकर यो
पूछने लगे, कि इस भवन के बनाने और
इस शहरपनाह के खडे करने की किस ने
तुम को आज्ञा दी है? ४ तब हम लोगो
से यह कहा, कि इस भवन के बनानेवालो
के क्या क्या नाम हैं? ५ परन्तु यहूदियो
के पुरनियों के परमेश्वर की दृष्टि उन
पर रही, इसलिये जब तक इस बात की
चर्चा दारा से न की गई और इसके विषय
चिट्ठी के द्वारा उत्तर न मिला, तब तक
उन्हों ने इनको न रोका॥

६ जो चिट्ठी महानद के इस पार के
अधिपति तत्तनै और शतर्बोजनै और
महानद के इस पार के उनके सहचरी
अपार्सकियों ने राजा दारा के पास भेजी
उसकी नकल यह है; ७ उन्हो ने उसको
एक चिट्ठी लिखी, जिस मे यह लिखा
था : कि राजा दारा का कुशल क्षेम सब
प्रकार से हो। ८ राजा को विदित हो,
कि हम लोग यहूदा नाम प्रान्त मे महान
परमेश्वर के भवन के पास गए थे, वह
बड़े बड़े पत्थरों से बन रहा है, और
उसकी भीतों मे कड़िया जुड रही है,
और यह काम उन लोगों से फुर्ती के
साथ हो रहा है, और सुफल भी होता
जाता है। ९ इसलिये हम ने उन पुरनियों
से यो पूछा, कि यह भवन बनवाने, और
यह शहरपनाह खडी करने की आज्ञा
किस ने तुम्हे दी? १० और हम ने
उनके नाम भी पूछे, कि हम उनके मुख्य
पुरुषो के नाम लिखकर तुझ को जता
सके। ११ और उन्हों ने हमे यो उत्तर
दिया, कि हम तो आकाश और पृथ्वी
के परमेश्वर के दास है, और जिस भवन
को बहुत वर्ष हुए इस्राएलियो के एक
बडे राजा ने बनाकर तैयार किया था,
उसी को हम बना रहे है। १२ जब
हमारे पुरखाओ ने स्वर्ग के परमेश्वर को
रिस दिलाई थी, तब उस ने उन्हें बाबेल के
कसदी राजा नबूकदनेस्सर के हाथ मे
कर दिया था, और उस ने इस भवन
को नाश किया और लोगों को बन्धुआ
करके बाबेल को ले गया। १३ परन्तु
बाबेल के राजा कुस्रू के पहिले वर्ष
मे उसी कुस्रू राजा ने परमेश्वर के
इस भवन के बनाने की आज्ञा दी।
१४ और परमेश्वर के भवन के जो
सोने और चान्दी के पात्र नबूकदनेस्सर
यरूशलेम के मन्दिर मे से निकलवाकर
बाबेल के मन्दिर में ले गया था, उनको
राजा कुस्रू ने बाबेल के मन्दिर मे से
निकलवाकर शेशबस्सर नामक एक पुरुष
को जिसे उस ने अधिपति ठहरा दिया
था, सौप दिया। १५ और उस ने उससे
कहा, ये पात्र ले जाकर यरूशलेम के
मन्दिर में रख, और परमेश्वर का वह
भवन अपने स्थान पर बनाया जाए।
१६ तब उसी शेशबस्सर ने आकर पर-
मेश्वर के भवन की जो यरूशलेम मे है
नेव डाली; और तब से अब तक यह
बन रहा है, परन्तु अब तक नही बन
पाया। १७ अब यदि राजा को अच्छा
लगे तो बाबेल के राजभण्डार मे इस
बात की खोज की जाए, कि राजा कुस्रू
ने सचमुच परमेश्वर के भवन के जो
यरूशलेम मे है बनवाने की आज्ञा दी
थी, या नही। तब राजा इस विषय में
अपनी इच्छा हम को बताए॥

६ तब राजा दारा की आज्ञा से
बाबेल के पुस्तकालय मे जहा खजाना
भी रहता था, खोज की गई। २ और
मादे नाम प्रान्त के अहमता नगर के
राजगढ़ मे एक पुस्तक मिली, जिस मे
यह वृत्तान्त लिखा था: ३ कि राजा
कुस्रू के पहिले वर्ष मे उसी कुस्रू राजा ने
यह आज्ञा दी, कि परमेश्वर के भवन के
विषय जो यरूशलेम मे है, अर्थात् वह
भवन जिस मे बलिदान किए जाते थे,
वह बनाया जाए और उसकी नेव दृढ़ता
से डाली जाए, उसकी ऊंचाई और चौडाई
साठ साठ हाथ की हों; ४ उस मे तीन
रद्दे भारी भारी पत्थरों के हों, और

एक परत नई लकडी का हो; और
इनकी लागत राजभवन मे से दी जाए।
५ और परमेश्वर के भवन के जो सोने
और चान्दी के पात्र नबूकदनेस्सर ने
यरूशलेम के मन्दिर मे से निकलवाकर
बाबेल को पहुचा दिए थे वह लौटाकर
यरूशलेम के मन्दिर मे अपने अपने स्थान
पर पंहुचाए जाए, और तू उन्हे परमेश्वर
के भवन मे रख देना ॥

६ अब हे महानद के पार के अधिपति
तत्तनै ! हे शतबोजनै ! तुम अपने सह-
चरी महानद के पार के अपार्सकियों
समेत वहां से अलग रहो; ७ परमेश्वर
के उस भवन के काम को रहने दो;
यहूदियों का अधिपति और यहूदियो के
पुरनिये परमेश्वर के उस भवन को उसी
के स्थान पर बनाए। ८ वरन मै आज्ञा
देता हू कि तुम्हें यहूदियो के उन पुरनियों
से ऐसा बर्ताव करना होगा, कि परमेश्वर
का वह भवन बनाया जाए; अर्थात् राजा
के धन मे से, महानद के पार के कर मे से,
उन पुरुषो को फुर्ती के साथ खर्चा दिया
जाए, ऐसा न हो कि उनको रुकना पडे।
९ और क्या बछडे ! क्या मेढ़े ! क्या
मेम्ने ! स्वर्ग के परमेश्वर के होमबलियो
के लिये जिस जिस वस्तु का उन्हें प्रयोजन
हो, और जितना गेहूं, नमक, दाखमधु
और तेल यरूशलेम के याजक कहें, वह
सब उन्हे बिना भूल चूक प्रतिदिन दिया
जाए, १० इसलिये कि वे स्वर्ग के पर-
मेश्वर को सुखदायक सुगन्धवाले बलि
चढ़ाकर, राजा और राजकुमारो के दीर्घायु
के लिये प्रार्थना किया करें। ११ फिर
मै ने आज्ञा दी है, कि जो कोई यह आज्ञा
टाले, उसके घर में से कड़ी निकाली
जाए, और उस पर वह स्वयं चढ़ाकर
जकड़ा जाए, और उसका घर इस अपराध
के कारण घूरा बनाया जाए। १२ और
परमेश्वर जिस ने वहां अपने नाम का
निवास ठहराया है, वह क्या राजा क्या
प्रजा, उन सभों को जो यह आज्ञा टालने
और परमेश्वर के भवन को जो यरूशलेम
मे है नाश करने के लिये हाथ बढ़ाए,
नष्ट करे। मुझ दारा ने यह आज्ञा दी
है फुर्ती से ऐसा ही करना ॥

१३ तब महानद के इस पार के
अधिपति तत्तनै और शतर्बोजनै और उनके
सहचरियों ने दारा राजा के चिट्ठी भेजने
के कारण, उसी के अनुसार फुर्ती से
काम किया। १४ तब यहूदी पुरनिये,
हाग्गै नबी और इद्दो के पोते जकर्याह के
नबूवत करने से मन्दिर को बनाते रहे,
और कृतार्थ भी हुए। और इस्राएल के
परमेश्वर की आज्ञा के अनुसार और
फारस के राजा कुस्रू, दारा और अर्तक्षत्र
की आज्ञाओं के अनुसार बनाते बनाते
उसे पूरा कर लिया। १५ इस प्रकार
वह भवन राजा दारा के राज्य के छठवें
वर्ष मे अदार महीने के तीसरे दिन को
बनकर समाप्त हुआ ॥

१६ इस्राएली, अर्थात् याजक लेवीय
और और जितने बन्धुआई से आए थे उन्हों
ने परमेश्वर के उस भवन की प्रतिष्ठा
उत्सव के साथ की। १७ और उस भवन
की प्रतिष्ठा मे उन्हों ने एक सौ बैल और
दो सौ मेढे और चार सौ मेम्ने और
फिर सब इस्राएल के निमित्त पापबलि
करके इस्राएल के गोत्रों की गिनती के
अनुसार बारह बकरे चढ़ाए। १८ तब
जैसे मूसा की पुस्तक मे लिखा है, वैसे
ही उन्हों ने परमेश्वर की आराधना के
लिये जो यरूशलेम में है, बारी बारी से

याजकों और दल दल के लेवियों को
नियुक्त कर दिया ॥
१६ फिर पहिले महीने के चौदहवे
दिन को बन्धुआई से आए हुए लोगों
ने फसह माना। २० क्योंकि याजको
और लेवियों ने एक मन होकर, अपने
अपने को शुद्ध किया था; इसलिये वे
सब के सब शुद्ध थे। और उन्हों ने
बन्धुआई से आए हुए सब लोगों और
अपने भाई याजकों के लिये और अपने
अपने लिये फसह के पशु बलि किए।
२१ तब बन्धुआई से लौटे हुए इस्राएली
और जितने और देश की अन्य जातियो
की अशुद्धता से इसलिये अलग हो गए
थे कि इस्राएल के परमेश्वर यहोवा की
खोज करे, उन सभों ने भोजन किया।
२२ और अखमीरी रोटी का पर्व सात
दिन तक आनन्द के साथ मनाते रहे;
क्योंकि यहोवा ने उन्हे आनन्दित किया
था, और अश्शूर के राजा का मन उनकी
ओर ऐसा फेर दिया कि वह परमेश्वर
अर्थात् इस्राएल के परमेश्वर के भवन के
काम में उनकी सहायता करे ॥

**(एज्रा का राजा की ओर से यरूशलेम को भेजा जाना)**

७ इन बातों के बाद अर्थात् फारस
के राजा अर्तक्षत्र के दिनों मे, एज्रा
बाबेल से यरूशलेम को गया। वह सरायाह
का पुत्र था। और सरायाह अजर्याह का
पुत्र था, अजर्याह हिल्किय्याह का,
२ हिल्किय्याह शल्लूम का, शल्लूम सादोक
का, सादोक अहीतूब का, अहीतूब अमर्याह
का, अमर्याह अजर्याह का, ३ अजर्याह
मरायोत का, ४ मरायोत जरह्याह का,
जरह्याह उज्जी का, उज्जी बुक्की का,
५ बुक्की अबीशू का, अबीशू पीनहास का,
पीनहास एलीआजर का और एलीआजर
हारून महायाजक का पुत्र था। ६ यही
एज्रा मूसा की व्यवस्था के विषय जिसे
इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने दी थी,
निपुण शास्त्री था। और उसके परमेश्वर
यहोवा की कृपादृष्टि * जो उस पर रही,
इसके कारण राजा ने उसका मुंह मागा
वर दे दिया ॥
७ और कितने इस्राएली, और याजक
लेवीय, गवैये, और द्वारपाल और नतीन
के कुछ लोग अर्तक्षत्र राजा के सातवे
वर्ष मे यरूशलेम को ले गए। ८ और
वह राजा के सातवे वर्ष के पाचवें महीने
में यरूशलेम को पहुंचे। ९ पहिले महीने
के पहिले दिन को वह बाबेल से चल
दिया, और उसके परमेश्वर की कृपादृष्टि †
उस पर रही, इस कारण पांचवे महीने
के पहिले दिन वह यरूशलेम को पहुंचा।
१० क्योंकि एज्रा ने यहोवा की व्यवस्था
का अर्थ बूझ लेने, और उसके अनुसार
चलने, और इस्राएल मे विधि और नियम
सिखाने के लिये अपना मन लगाया था ॥
११ जो चिट्ठी राजा अर्तक्षत्र ने एज्रा
याजक और शास्त्री को दी थी जो यहोवा
की आज्ञाओ के वचनों का, और उसकी
इस्राएलियों मे चलाई हुई विधियों का
शास्त्री था, उसकी नकल यह है:
१२ अर्थात्, एज्रा याजक जो स्वर्ग के
परमेश्वर की व्यवस्था का पूर्ण शास्त्री
है, उसको अर्तक्षत्र महाराजाधिराज की
ओर से, इत्यादि। १३ मै यह आज्ञा
देता हूं, कि मेरे राज्य मे जितने इस्राएली
और उनके याजक और लेवीय अपनी

* मूल में—हाथ।
† मूल में—भला हाथ।

इच्छा से यरूशलेम जाना चाहें, वे तेरे
साथ जाने पाएं। १४ तू तो राजा और
उसके सातो मंत्रियों की ओर से इसलिये
भेजा जाता है, कि अपने परमेश्वर की
व्यवस्था के विषय जो तेरे पास है, यहूदा
और यरूशलेम की दशा बूझ ले, १५ और
जो चान्दी-सोना, राजा और उसके मंत्रियों
ने इस्राएल के परमेश्वर को जिसका
निवास यरूशलेम मे है, अपनी इच्छा से
दिया है, १६ और जितना चान्दी-सोना
कुल बाबेल प्रान्त मे तुझे मिलेगा, और
जो कुछ लोग और याजक अपनी इच्छा
से अपने परमेश्वर के भवन के लिये जो
यरूशलेम मे है देंगे, उसको ले जाए।
१७ इस कारण तू उस रुपये से फुर्ती
के साथ बैल, मेढ़े और मेम्ने उनके योग्य
अन्नबलि और अर्घ की वस्तुओ समेत मोल
लेना और उस वेदी पर चढाना, जो
तुम्हारे परमेश्वर के यरूशलेमवाले भवन
मे है। १८ और जो चान्दी-सोना बचा
रहे, उस से जो कुछ तुझे और तेरे भाइयों
को उचित जान पडे, वही अपने परमेश्वर
की इच्छा के अनुसार करना। १९ और
तेरे परमेश्वर के भवन की उपासना के
लिये जो पात्र तुझे सौपे जाते है, उन्हें
यरूशलेम के परमेश्वर के साम्हने दे
देना। २० और इन से अधिक जो कुछ
तुझे अपने परमेश्वर के भवन के लिये
आवश्यक जानकर देना पडे, वह राज-
खजाने मे से दे देना॥

२१ मैं अर्तक्षत्र राजा यह आज्ञा देता
हू, कि तुम महानद के पार के सब
खजाचियो से जो कुछ एज्रा याजक, जो
स्वर्ग के परमेश्वर की व्यवस्था का शास्त्री
है, तुम लोगों से चाहे, वह फुर्ती के साथ
किया जाए। २२ अर्थात् सौ किक्कार तक
चान्दी, सौ कोर तक गेहूं, सौ बत तक
दाखमधु, सौ बत तक तेल और नमक
जितना चाहिये उतना दिया जाए।
२३ जो जो आज्ञा स्वर्ग के परमेश्वर की
ओर से मिले, ठीक उसी के अनुसार स्वर्ग
के परमेश्वर के भवन के लिये किया
जाय, राजा और राजकुमारों के राज्य पर
परमेश्वर का क्रोध क्यों भडकने पाए।
२४ फिर हम तुम को चिता देते हैं, कि
परमेश्वर के उस भवन के किसी याजक,
लेवीय, गवैये, द्वारपाल, नतीन या और
किसी सेवक से कर, चुगी, अथवा राहदारी
लेने की आज्ञा नही है॥

२५ फिर हे एज्रा! तेरे परमेश्वर से
मिली हुई बुद्धि के अनुसार जो तुझ मे
है, न्यायियों और विचार करनेवालो को
नियुक्त कर जो महानद के पार रहनेवाले
उन सब लोगों मे जो तेरे परमेश्वर की
व्यवस्था जानते हो न्याय किया करे; और
जो जो उन्हे न जानते हो, उनको तुम
सिखाया करो। २६ और जो कोई तेरे
परमेश्वर की व्यवस्था और राजा की
व्यवस्था न माने, उसको फुर्ती से दण्ड
दिया जाए, चाहे प्राणदण्ड, चाहे देश-
निकाला, चाहे माल जप्त किया जाना, चाहे
कैद करना॥

२७ धन्य है हमारे पितरो का परमेश्वर
यहोवा, जिस ने ऐसी मनसा राजा के
मन मे उत्पन्न की है, कि यहोवा के यरूशलेम
के भवन को सवारे, २८ और मुझ पर
राजा और उसके मंत्रियो और राजा के
सब बड़े बडे हाकिमो को दयालु किया।
मेरे परमेश्वर यहोवा की कृपादृष्टि * जो
मुझ पर हुई, इसके अनुसार मै ने हियाव

* मूल में—हाथ।

बान्धा, और इस्राएल मे से मुख्य पुरुषों
को इकट्ठा किया, कि वे मेरे सग चले ।।

(एज्रा का सहचरियों समेत यरूशलेम
को पहुंचना)

८ उनके पूर्वजो के घरानो के मुख्य
मुख्य पुरुष ये है, और जो लोग राजा
अर्तक्षत्र के राज्य में बाबेल से मेरे सग
यरूशलेम को गए उनकी वशावली यह
है : २ अर्थात् पीनहास के वश मे से
गेर्शोम, ईतामार के वश में से दानिय्येल,
दाऊद के वंश मे से हत्तूस । ३ शकन्याह
के वश के परोश के गोत्र मे से जकर्याह,
जिसके संग डेढ़ सौ पुरुषों की वशावली
हुई । ४ पहत्मोआब के वश मे से जरह्याह
का पुत्र एल्यहोएनै, जिसके सग दो सौ
पुरुष थे । ५ शकन्याह के वश मे मे
यहजीएल का पुत्र, जिसके सग तीन सौ
पुरुष थे । ६ आदीन के वंश मे से योनातान
का पुत्र एबेद, जिसके सग पचास पुरुष
थे । ७ एलाम के वंश मे से अतल्याह
का पुत्र यशायाह, जिसके संग सत्तर
पुरुष थे । ८ शपत्याह के वश मे से
मीकाएल का पुत्र जबद्याह, जिसके सग
अस्सी पुरुष थे । ९ योआब के वश में से
यहीएल का पुत्र ओबद्याह, जिसके सग
दो सौ अठारह पुरुष थे । १० शलोमित
के वश मे से योसिय्याह का पुत्र, जिसके
सग एक सौ साठ पुरुष थे । ११ बेबै
के वश मे से बेबै का पुत्र जकर्याह, जिसके
सग अट्ठाईस पुरुष थे । १२ अजगाद के
वंश मे से हक्कातान का पुत्र योहानान,
जिसके संग एक सौ दस पुरुष थे ।
१३ अदोनीकाम के वंश मे से जो पीछे
गए उनके ये नाम है : अर्थात् एलीपेलेत,
यीएल, और समायाह, और उनके सग
साठ पुरुष थे । १४ और बिग्वै के वश
मे से ऊतै और जब्बूद थे, और उनके
संग सत्तर पुरुष थे ।।

१५ इनको मै ने उस नदी के पास जो
अहवा की ओर बहती है इकट्ठा कर लिया,
और वहा हम लोग तीन दिन डेरे डाले
रहे, और मै ने वहां लोगों और याजको
को देख लिया परन्तु किसी लेवीय को
न पाया । १६ मै ने एलीएजेर, अरीएल,
शमायाह, एलनातान, यारीब, एलनातान,
नातान, जकर्याह और मशुल्लाम को जो
मुख्य पुरुष थे, और योयारीब और एल-
नातान को जो बुद्धिमान थे । १७ बुलवा-
कर, इद्दो के पास जो कासिप्या नाम
स्थान का प्रधान था, भेज दिया; और
उनको समझा दिया, कि कासिप्या स्थान
मे इद्दो और उसके भाई नतीन लोगो
से क्या क्या कहना, कि वे हमारे पास
हमारे परमेश्वर के भवन के लिये सेवा
टहल करनेवालो को ले आए । १८ और
हमारे परमेश्वर की कृपादृष्टि † जो हम पर
हुई इसके अनुसार वे हमारे पास ईश्शेकेल ‡
के जो इस्राएल के परपोता और लेवी के
पोता महली के वंश मे से था, और शेरेब्याह
को, और उसके पुत्रो और भाइयो को,
अर्थात् अठारह जनो को, १९ और हश-
ब्याह को, और उसके सग मरारी के
वंश मे से यशायाह को, और उसके
पुत्रो और भाईयो को, अर्थात् बीस जनों
को; २० और नतीन लोगों में से जिन्हें
दाऊद और हाकिमों ने लेवियों की सेवा
करने को ठहराया था दो सौ बीस नतिनों
को ले आए । इन सभों के नाम लिखे
हुए थे ।।

* मूल में—भला हाथ ।
† वा एक बुद्धिमान पुरुष ।

२१ तब मैं ने वहां अर्थात् अहवा
नदी के तीर पर उपवास का प्रचार इस
आशय से किया, कि हम परमेश्वर के
साम्हने दीन हों; और उस से अपने
और अपने बालबच्चों और अपनी समस्त
सम्पत्ति के लिये सरल यात्रा मांगें।
२२ क्योंकि मैं मार्ग के शत्रुओं से बचने
के लिये सिपाहियों का दल और सवार
राजा से मांगने से लजाता था, क्योंकि
हम राजा से यह कह चुके थे कि हमारा
परमेश्वर अपने सब खोजियों पर, भलाई
के लिये कृपादृष्टि * रखता है और जो
उसे त्याग देते हैं, उसका बल और कोप
उनके विरुद्ध है। २३ इसी विषय पर
हम ने उपवास करके अपने परमेश्वर से
प्रार्थना की, और उस ने हमारी सुनी॥
२४ तब मैं ने मुख्य याजकों में से
बारह पुरुषों को, अर्थात् शेरेब्याह, हशब्याह
और इनके दस भाइयों को अलग करके,
जो चान्दी, सोना और पात्र, २५ राजा
और उसके मन्त्रियों और उसके हाकिमों
और जितने इस्राएली उपस्थित थे उन्हों
ने हमारे परमेश्वर के भवन के लिये भेंट
दिए थे, उन्हें तौलकर उनको दिया।
२६ अर्थात् मैं ने उनके हाथ में साढ़े
छः सौ किक्कार चान्दी, सौ किक्कार
चान्दी के पात्र, २७ सौ किक्कार सोना,
हजार दर्कमोन के सोने के बीस कटोरे,
और सोने सरीखे अनमोल चोखे चमकने-
वाले पीतल के दो पात्र तौलकर दे दिये।
२८ और मैं ने उन से कहा, तुम तो
यहोवा के लिये पवित्र हो, और ये पात्र
भी पवित्र हैं; और यह चान्दी और
सोना भेंट का है, जो तुम्हारे पितरों के
परमेश्वर यहोवा के लिये प्रसन्नता से दी
गई। २९ इसलिये जागते रहो, और
जब तक तुम इन्हें यरूशलेम में प्रधान
याजकों और लेवियों और इस्राएल के
पितरों के घरानों के प्रधानों के साम्हने
यहोवा के भवन की कोठरियों में तौलकर
न दो, तब तक इनकी रक्षा करते रहो।
३० तब याजकों और लेवियों ने चान्दी,
सोने और पात्रों को तौलकर ले लिया कि
उन्हें यरूशलेम को हमारे परमेश्वर के
भवन में पहुंचाएं॥
३१ पहिले महीने के बारहवें दिन को
हम ने अहवा नदी से कूच करके यरूशलेम
का मार्ग लिया, और हमारे परमेश्वर
की कृपादृष्टि * हम पर रही; और उस
ने हम को शत्रुओं और मार्ग पर घात
लगानेवालों के हाथ से बचाया।
३२ निदान हम यरूशलेम को पहुंचे और
वहां तीन दिन रहे। ३३ फिर चौथे दिन
वह चान्दी-सोना और पात्र हमारे परमेश्वर
के भवम में ऊरीयाह के पुत्र मरेमोत
याजक के हाथ में तौलकर दिए गए।
और उसके संग पीनहास का पुत्र एलीआजर
था, और उनके साथ येशू का पुत्र योजाबाद
लेवीय और बिन्नूई का पुत्र नोअद्याह
लेवीय थे। ३४ वे सब वस्तुएं गिनी
और तौली गईं, और उनका तौल उसी
समय लिखा गया॥
३५ जो बन्धुआई से आए थे, उन्हों ने
इस्राएल के परमेश्वर के लिये होमबलि
चढ़ाए; अर्थात् समस्त इस्राएल के निमित्त
बारह बछड़े, छियानवे मेढ़े और सतहत्तर
मेम्ने और पापबलि के लिये बारह बकरे;
यह सब यहोवा के लिये होमबलि था।

---

* मूल में—हाथ।

* मूल में—हाथ।

३६ तब उन्हों ने राजा की आज्ञाएं महानद
के इस पार के अधिकारियों और अधि-
पतियों को दीं; और उन्हों ने इस्राएली
लोगों और परमेश्वर के भवन के काम
में सहायता की ।।

(यहूदा के पाप के कारण एज्रा की प्रार्थना)

९ जब ये काम हो चुके, तब हाकिम
मेरे पास आकर कहने लगे, न तो
इस्राएली लोग, न याजक, न लेवीय इस
ओर के देशों के लोगों से अलग हुए,
वरन उनके से, अर्थात् कनानियों, हित्तियों,
परिज्जियों, यबूसियों, अम्मोनियो, मोआ-
बियों, मिस्रियो और एमोरियो के से
घिनौने काम करते हैं। २ क्योंकि उन्हों
ने उनकी बेटियों मे से अपने और अपने
बेटों के लिये स्त्रियां कर ली है, और
पवित्र वश इस ओर के देशों के लोगो
मे मिल गया है। वरन हाकिम और
सरदार इस विश्वासघात मे मुख्य हुए
है। ३ यह बात सुनकर मै ने अपने वस्त्र
और बागे को फाडा, और अपने सिर
और दाढ़ी के बाल नोचे, और विस्मित
होकर बैठा रहा। ४ तब जितने लोग
इस्राएल के परमेश्वर के वचन सुनकर
बन्धुआई से आए हुए लोगो के विश्वासघात
के कारण थरथराते थे, सब मेरे पास
इकट्ठे हुए, और मै सांझ की भेट के समय
तक विस्मित होकर बैठा रहा।
५ परन्तु सांझ की भेट के समय मैं
वस्त्र और बागा फाडे हुए उपवास की
दशा मे उठा, फिर घुटनों के बल झुका,
और अपने हाथ अपने परमेश्वर यहोवा
की ओर फैलाकर कहा, ६ हे मेरे पर-
मेश्वर ! मुझे तेरी ओर अपना मुंह उठाते
लाज आती है, और हे मेरे परमेश्वर !
मेरा मुंह काला है; क्योकि हम लोगों के
अधर्म के काम हमारे सिर पर बढ़ गए
है, और हमारा दोष बढ़ते बढ़ते आकाश
तक पहुंचा है। ७ अपने पुरखाओं के
दिनों से लेकर आज के दिन तक हम
बड़े दोषी है, और अपने अधर्म के कामों
के कारण हम अपने राजाओं और याजकों
समेत देश देश के राजाओ के हाथ में
किए गए कि तलवार, बन्धुआई, लूटे
जाने, और मुह काला हो जाने की विपत्तियों
मे पड़ें जैसे कि आज हमारी दशा है।
८ और अब थोड़े दिन से हमारे परमेश्वर
यहोवा का अनुग्रह हम पर हुआ है, कि
हम में से कोई कोई बच निकले, और
हम को उसके पवित्र स्थान मे एक खूटी
मिले, और हमारा परमेश्वर हमारी आंखों
में ज्योति आने दे, और दासत्व मे हम को
कुछ विश्रान्ति मिले। ९ हम दास तो
है ही, परन्तु हमारे दासत्व मे हमारे
परमेश्वर ने हम को नही छोड दिया,
वरन फारस के राजाओं को हम पर
ऐसे कृपालु किया, कि हम नया जीवन
पाकर अपने परमेश्वर के भवन को उठाने,
और इसके खंडहरों को सुधारने पाए,
और हमे यहूदा और यरूशलेम मे आड़
मिली ।।

१० और अब हे हमारे परमेश्वर
इसके बाद हम क्या कहे, यही कि हम ने
तेरी उन आज्ञाओ को तोड़ दिया है,
११ जो तू ने यह कहकर अपने दास
नबियों के द्वारा दी, कि जिस देश के
अधिकारी होने को तुम जाने पर हो,
वह तो देश देश के लोगो की अशुद्धता
के कारण और उनके घिनौने कामों के
कारण अशुद्ध देश है, उन्हो ने उसे एक
सिवाने से दूसरे सिवाने तक अपनी अशुद्धता

से भर दिया है। १२ इसलिये अब तू न तो अपनी बेटिया उनके बेटो को ब्याह देना और न उनकी बेटियों से अपने बेटों का ब्याह करना, और न कभी उनका कुशल क्षेम चाहना, इसलिये कि तुम बलवान बनो और उस देश के अच्छे अच्छे पदार्थ खाने पाओ, और उसे ऐसा छोड जाओ, कि वह तुम्हारे वंश के अधिकार मे सदैव बना रहे। १३ और उस सब के बाद जो हमारे बुरे कामो और बडे दोष के कारण हम पर बीता है, जब कि हे हमारे परमेश्वर तू ने हमारे अधर्म के बराबर हमे दण्ड नही दिया, वरन हम में से कितनों को बचा रखा है, १४ तो क्या हम तेरी आज्ञाओं को फिर मे उल्लंघन करके इन घिनौने काम करनेवाले लोगो से समधियाना का सम्बन्ध करे? क्या तू हम पर यहां तक कोप न करेगा जिस से हम मिट जाए और न तो कोई बचे और न कोई रह जाए? १५ हे इस्राएल के परमेश्वर यहोवा! तू तो धर्मी है, हम बचकर मुक्त हुए हैं जैसे कि आज वर्तमान है। देख, हम तेरे साम्हने दोषी है, इस कारण कोई तेरे साम्हने खड़ा नही रह सकता॥

(यहूदियों का अन्यजाति स्त्रियों को दूर करना)

१० जब एज्रा परमेश्वर के भवन के साम्हने पडा, रोता हुआ प्रार्थना और पाप का अगीकार कर रहा था, तब इस्राएल मे से पुरुषों, स्त्रियों और लडकेबालों की एक बहुत बडी मण्डली उसके पास इकट्ठी हुई; और लोग बिलक बिलक कर रो रहे थे। २ तब यहीएल का पुत्र शकन्याह जो एलाम के वंश मे का था, एज्रा से कहने लगा, हम लोगों ने इस देश के लोगों मे से अन्यजाति स्त्रिया ब्याह कर अपने परमेश्वर का विश्वासघात तो किया है, परन्तु इस दशा मे भी इस्राएल के लिये आशा है। ३ अब हम अपने परमेश्वर से यह वाचा बान्धे, कि हम अपने प्रभु की सम्मति और अपने परमेश्वर की आज्ञा सुनकर थरथरानेवालों की सम्मति के अनुसार ऐसी सब स्त्रियों को और उनके लडकेबालो को दूर करे, और व्यवस्था के अनुसार काम किया जाए। ४ तू उठ, क्योंकि यह काम तेरा ही है, और हम तेरे साथ है; इसलिये हियाव बान्धकर इस काम मे लग जा। ५ तब एज्रा उठा, और याजको, लेवियों और सब इस्राएलियों के प्रधानों को यह शपथ खिलाई कि हम इसी वचन के अनुसार करेगे; और उन्हों ने वैसी ही शपथ खाई॥

६ तब एज्रा परमेश्वर के भवन के साम्हने से उठा, और एल्याशीब के पुत्र योहानाम की कोठरी मे गया, और वहां पहुचकर न तो रोटी खाई, न पानी पिया, क्योंकि वह बन्धुआई मे से निकल आए हुओं के विश्वासघात के कारण शोक करता रहा। ७ तब उन्हों ने यहूदा और यरूशलेम मे रहनेवाले बन्धुआई में से आए हुए सब लोगो में यह प्रचार कराया, कि तुम यरूशलेम में इकट्ठे हो; ८ और जो कोई हाकिमों और पुरनियों की सम्मति न मानेगा और तीन दिन के भीतर न आए तो उसकी समस्त धन-सम्पत्ति नष्ट की जाएगी और वह आप बन्धुआई से आए हुओं की सभा से अलग किया जाएगा॥

६ तब यहूदा और बिन्यामीन के
सब मनुष्य तीन दिन के भीतर यरूशलेम
में इकट्ठे हुए; यह नौवे महीने के
बीसवे दिन मे हुआ; और सब लोग
परमेश्वर के भवन के चौक मे उस विषय
के कारण और झडी के मारे कापते
हुए बैठे रहे। १० तब एज्रा याजक खडा
होकर उन से कहने लगा, तुम लोगों ने
विश्वासघात करके अन्यजाति-स्त्रिया ब्याह
ली, और इस से इस्राएल का दोष बढ
गया है। ११ सो अब अपने पितरों के
परमेश्वर यहोवा के साम्हने अपना पाप
मान लो, और उसकी इच्छा पूरी करो,
और इस देश के लोगों से और अन्यजाति-
स्त्रियों से न्यारे हो जाओ। १२ तब
पूरी मण्डली के लोगों ने ऊचे शब्द से
कहा, जैसा तू ने कहा है, वैसा ही हमे
करना उचित है। १३ परन्तु लोग बहुत
है, और झडी का समय है, और हम बाहर
खड़े नही रह सकते, और यह दो एक
दिन का काम नही है, क्योंकि हम ने
इस बात मे बडा अपराध किया है।
१४ समस्त मण्डली की ओर से हमारे
हाकिम नियुक्त किए जाएं; और जब तक
हमारे परमेश्वर का भडका हुआ कोप
हम से दूर न हो, और यह काम निपट
न जाए, तब तक हमारे नगरों के जितने
निवासियों ने अन्यजाति-स्त्रिया ब्याह ली
हों, वे नियत समयो पर आया करे,
और उनके संग एक नगर के पुरनिये
और न्यायी आए। १५ इसके विरुद्ध केवल
असाहेल के पुत्र योनातान और तिकवा के
पुत्र यहजयाह खड़े हुए, और मशुल्लाम और
शब्बतै लेवियों ने उनकी सहायता की ।।

१६ परन्तु बन्धुआई से आए हुए लोगों
ने वैसा ही किया। तब एज्रा याजक
और पितरों के घरानों के कितने मुख्य
पुरुष अपने अपने पितरों के घराने के
अनुसार अपने सब नाम लिखाकर अलग
किए गए, और दसवे महीने के पहिले
दिन को इस बात की तहकीक़ात के लिये
बैठे। १७ और पहिले महीने के पहिले
दिन तक उन्हों ने उन सब पुरुषों की बात
निपटा दी, जिन्हों ने अन्यजाति-स्त्रियों
को ब्याह लिया था ।।

१८ और याजकों की सन्तान में से;
ये जन पाए गए जिन्हो ने अन्यजाति-स्त्रियों
को ब्याह लिया था, अर्थात् येशू के पुत्र,
योसादाक के पुत्र, और उसके भाई मासेयाह,
एलीआज़र, यारीब और गदल्याह।
१९ इन्हों ने हाथ मारकर वचन दिया,
कि हम अपनी स्त्रियों को निकाल देंगे,
और उन्हों ने दोषी ठहरकर, अपने अपने
दोष के कारण एक एक मेढ़ा बलि किया।
२० और इम्मेर की सन्तान में से; हनानी
और जबद्याह, २१ और हारीम की सन्तान
मे से, मासेयाह, एलीयाह, शमायाह,
यहीएल और उज्जियाह। २२ और
पशहूर की सन्तान मे से; एल्योएनै,
मासेयाह, इशमाएल, नतनेल, योजाबाद
और एलासा ।।

२३ फिर लेवियों मे से, योजाबाद,
शिमी, केलायाह जो कलीता कहलाता
है, पतह्याह, यहूदा और एलीआज़र।
२४ और गवैयो मे से; एल्याशीब और
द्वारपालों में से शल्लूम, तेलेम और ऊरी ।।

२५ और इस्राएल मे से; परोश की
सन्तान मे रम्याह, यिज्जियाह, मल्कि-
याह, मिर्यामीन, एलीआज़र, मल्कियाह
और बनायाह। २६ और एलाम की
सन्तान मे से; मत्तन्याह, जकर्याह, यहीएल
अब्दी, यरेमोत और एलियाह। २७ और

जत्तू की सन्तान में से; एल्योएनै, एल्याशीब, मत्तन्याह, यरेमोत, जाबाद और अज़ीज़ा। २८ और बेबै की सन्तान में से; यहोहानान, हनन्याह, जब्बै और अतलै। २९ और बानी की सन्तान में से; मशुल्लाम, मल्लूक, अदायाह, याशूब, शाल और यरामोत। ३० और पहतमोआब की सन्तान मे से, अदना, कलाल, बनायाह, मासेयाह, मत्तन्याह, बसलेल, बिन्नूई और मनश्शे। ३१ और हारीम की सन्तान मे से; एलीआज़र, यिश्शियाह, मल्कियाह, शमायाह, शिमोन; ३२ बिन्यामीन, मल्लूक और शमर्याह। ३३ और हाशूम की सन्तान मे से; मत्तनै, मत्तत्ता, जाबाद, एलीपेलेत, यरेमै, मनश्शे और शिमी। ३४ और बानी की सन्तान में से; मादै, अम्राम, ऊएल; ३५ बनायाह, बेदयाह, कलूही; ३६ वन्याह, मरेमोत, एल्याशीब; ३७ मत्तन्याह, मत्तनै, यासू; ३८ बानी, बिन्नूई, शिमी; ३९ शेलेम्याह, नातान, अदायाह; ४० मन्कदबै, शाशै, शारै; ४१ अजरेल, शेलेमाह, शेमर्याह; ४२ शल्लूम, अमर्याह और योसेफ। ४३ और नबो की सन्तान में से; यीएल, मत्तित्याह, जाबाद, जबीना, इद्दो, योएल और बनायाह। ४४ इन सभों ने अन्यजाति-स्त्रियां ब्याह ली थीं, और कितनों की स्त्रियों से लड़के भी उत्पन्न हुए थे॥

---

# नहेमायाह

(नहेमायाह का राजा से आज्ञा पाकर यरूशलेम को जाना)

१ हकल्याह के पुत्र नहेमायाह के वचन। बीसवें वर्ष के किसलवे नाम महीने मे, जब मैं शूशन नाम राजगढ़ मे रहता था, २ तब हनानी नाम मेरा एक भाई और यहूदा से आए हुए कई एक पुरुष आए; तब मैं ने उन से उन बचे हुए यहूदियों के विषय जो बन्धुआई से छूट गए थे, और यरूशलेम के विषय मे पूछा। ३ उन्हों ने मुझ से कहा, जो बचे हुए लोग बन्धुआई से छूटकर उस प्रान्त में रहते हैं, वे बड़ी दुर्दशा मे पड़े हैं, और उनकी निन्दा होती है; क्योंकि यरूशलेम की शहरपनाह टूटी हुई, और उसके फाटक जले हुए हैं॥

४ ये बातें सुनते ही मैं बैठकर रोने लगा और कितने दिन तक विलाप करता; और स्वर्ग के परमेश्वर के सम्मुख उपवास करता और यह कहकर प्रार्थना करता रहा। ५ हे स्वर्ग के परमेश्वर यहोवा, हे महान और भययोग्य ईश्वर! तू जो अपने प्रेम रखनेवाले और आज्ञा माननेवाले के विषय अपनी वाचा पालता और उन पर करुणा करता है; ६ तू कान लगाए और आंखें खोले रह, कि जो प्रार्थना मैं तेरा दास इस समय तेरे दास इस्राएलियों के लिये दिन रात करता रहता हूं, उसे

तू सुन ले। मैं इस्राएलियों के पापों को
जो हम लोगों ने तेरे विरुद्ध किए हैं, मान
लेता हूं। मैं और मेरे पिता के घराने
दोनों ने पाप किया है। ७ हम ने तेरे
साम्हने बहुत बुराई की है, और जो आज्ञाएं,
विधियां और नियम तू ने अपने दास मूसा
को दिए थे, उनको हम ने नहीं माना।
८ उस वचन की सुधि ले, जो तू ने अपने
दास मूसा से कहा था, कि यदि तुम लोग
विश्वासघात करो, तो मैं तुम को देश देश
के लोगों में तितर बितर करूंगा। ९ परन्तु
यदि तुम मेरी ओर फिरो, और मेरी
आज्ञाएं मानो, और उन पर चलो, तो
चाहे तुम में से निकाले हुए लोग आकाश
की छोर में भी हों, तौभी मैं उनको वहां
से इकट्ठा करके उस स्थान में पहुंचाऊंगा,
जिसे मैं ने अपने नाम के निवास के लिये
चुन लिया है। १० अब वे तेरे दास और
तेरी प्रजा के लोग हैं जिनको तू ने अपनी
बड़ी सामर्थ और बलवन्त हाथ के द्वारा
छुड़ा लिया है। ११ हे प्रभु बिनती यह
है, कि तू अपने दास की प्रार्थना पर, और
अपने उन दासों की प्रार्थना पर, जो तेरे
नाम का भय मानना चाहते हैं, कान लगा,
और आज अपने दास का काम सुफल कर,
और उस पुरुष को उस पर दयालु कर।
(मैं तो राजा का पियाऊ था।।)

२ अर्तक्षत्र राजा के बीसवें वर्ष के
नीसान नाम महीने में, जब उसके
साम्हने दाखमधु था, तब मैं ने दाखमधु
उठाकर राजा को दिया। इस से पहिले
मैं उसके साम्हने कभी उदास न हुआ
था। २ तब राजा ने मुझ से पूछा, तू
तो रोगी नहीं है, फिर तेरा मुंह क्यों उतरा
है? यह तो मन ही की उदासी होगी।
३ तब मैं अत्यन्त डर गया। और राजा
से कहा, राजा सदा जीवित रहे! जब वह
नगर जिस में मेरे पुरखाओं की कबरें हैं,
उजाड़ पड़ा है और उसके फाटक जले हुए
हैं, तो मेरा मुंह क्यों न उतरे? ४ राजा
ने मुझ से पूछा, फिर तू क्या मांगता
है? तब मैं ने स्वर्ग के परमेश्वर से
प्रार्थना करके, राजा से कहा; ५ यदि
राजा को भाए, और तू अपने दास से
प्रसन्न हो, तो मुझे यहूदा और मेरे पुरखाओं
की कबरों के नगर को भेज, ताकि मैं
उसे बनाऊं। ६ तब राजा ने जिसके
पास रानी भी बैठी थी, मुझ से पूछा, तू
कितने दिन तक यात्रा में रहेगा? और
कब लौटेगा? सो राजा मुझे भेजने को
प्रसन्न हुआ; और मैं ने उसके लिये एक
समय नियुक्त किया। ७ फिर मैं ने
राजा से कहा, यदि राजा को भाए, तो
महानद के पार के अधिपतियों के लिये
इस आशय की चिट्ठियां मुझे दी जाएं कि
जब तक मैं यहूदा को न पहुंचूं, तब तक
वे मुझे अपने अपने देश में से होकर जाने
दें। ८ और सरकारी जंगल के रखवाले
आसाप के लिये भी इस आशय की चिट्ठी
मुझे दी जाए ताकि वह मुझे भवन से
लगे हुए राजगढ़ की कड़ियों के लिये, और
शहरपनाह के, और उस घर के लिये,
जिस में मैं जाकर रहूंगा, लकड़ी दे।
मेरे परमेश्वर की कृपादृष्टि * मुझ पर थी,
इसलिये राजा ने यह बिनती ग्रहण किया।।
९ तब मैं ने महानद के पार के अधि-
पतियों के पास जाकर उन्हें राजा की
चिट्ठियां दीं। राजा ने मेरे संग सेनापति
और सवार भी भेजे थे। १० यह सुनकर

* मूल में—भला हाथ।

कि एक मनुष्य इस्राएलियों के कल्याण का
उपाय करने को आया है, होरोनी सम्बल्लत
और तोबियाह नाम कर्मचारी जो अम्मोनी
था, उन दोनों को बहुत बुरा लगा ॥

११ जब मैं यरूशलेम पहुंच गया, तब
वहां तीन दिन रहा। १२ तब मैं थोड़े
पुरुषों को लेकर रात को उठा, मैं ने
किसी को नहीं बताया कि मेरे परमेश्वर
ने यरूशलेम के हित के लिये मेरे मन में
क्या उपजाया था। और अपनी सवारी
के पशु को छोड़ कोई पशु मेरे संग
न था। १३ मैं रात को तराई के फाटक
में होकर निकला और अजगर के सोते
की ओर, और कूड़ाफाटक के पास गया,
और यरूशलेम की टूटी पड़ी हुई शहरपनाह
और जले फाटकों को देखा। १४ तब मैं
आगे बढ़कर सोते के फाटक और राजा के
कुण्ड के पास गया; परन्तु मेरी सवारी
के पशु के लिये आगे जाने को स्थान न
था। १५ तब मैं रात ही रात नाले से
होकर शहरपनाह को देखता हुआ चढ़ गया;
फिर घूमकर तराई के फाटक से भीतर
आया, और इस प्रकार लौट आया।
१६ और हाकिम न जानते थे कि मैं
कहां गया और क्या करता था; वरन मैं
ने तब तक न तो यहूदियों को कुछ बताया
था और न याजकों और न रईसों और
न हाकिमों और न दूसरे काम करनेवालों
को ॥

१७ तब मैं ने उन से कहा, तुम तो
आप देखते हो कि हम कैसी दुर्दशा में
हैं, कि यरूशलेम उजाड़ पड़ा है और उसके
फाटक जले हुए हैं। तो आओ, हम
यरूशलेम की शहरपनाह को बनाएं, कि
भविष्य में हमारी नामधराई न रहे।
१८ फिर मैं ने उनको बतलाया, कि मेरे
परमेश्वर की कृपादृष्टि मुझ पर कैसी हुई
और राजा ने मुझ से क्या क्या बातें कहीं
थीं। तब उन्हों ने कहा, आओ हम कमर
बान्धकर बनाने लगें। और उन्हों ने इस
भले काम को करने के लिये हियाव बान्ध
लिया। १९ यह सुनकर होरोनी सम्बल्लत
और तोबियाह नाम कर्मचारी जो अम्मोनी
था, और गेशेम नाम एक अरबी, हमें
ठट्ठों में उड़ाने लगे; और हमें तुच्छ
जानकर कहने लगे, यह तुम क्या काम
करते हो। २० क्या तुम राजा के विरुद्ध
बलवा करोगे? तब मैं ने उनको उत्तर
देकर उन से कहा, स्वर्ग का परमेश्वर
हमारा काम सुफल करेगा, इसलिये हम
उसके दास कमर बान्धकर बनाएंगे;
परन्तु यरूशलेम में तुम्हारा न तो कोई
भाग, न हक्क, न स्मारक है ॥

(यरूशलेम की शहरपनाह का फिर
बनाया जाना)

३ तब एल्याशीब महायाजक ने अपने
भाई याजकों समेत कमर बान्धकर
भेड़फाटक को बनाया। उन्हों ने उसकी
प्रतिष्ठा की, और उसके पल्लों को भी
लगाया, और हम्मेआ नाम गुम्मट तक
वरन हननेल के गुम्मट के पास तक उन्हों
ने शहरपनाह की प्रतिष्ठा की। २ उस से
आगे यरीहो के मनुष्यों ने बनाया। और
इन से आगे इम्री के पुत्र जक्कूर ने बनाया ॥

३ फिर मछलीफाटक को हस्सना के
बेटों ने बनाया, उन्हों ने उसकी कड़ियां
लगाईं, और उसके पल्ले, ताले और बेंड़े
लगाए। ४ और उन से आगे मरेमोत
ने जो हक्कोस का पोता और ऊरियाह
का पुत्र था, मरम्मत की। और इन से
आगे मशुल्लाम ने जो मशेजबेल का पोता,

श्रौर बेरेक्याह का पुत्र था, मरम्मत की। श्रौर इस से श्रागे बाना के पुत्र सादोक ने मरम्मत की। ५ श्रौर इन से श्रागे तकोइयों ने मरम्मत की; परन्तु उनके रईसों ने अपने प्रभु की सेवा का जूश्रा अपनी गर्दन पर न लिया।।

६ फिर पुराने फाटक की मरम्मत पासेह के पुत्र योयादा श्रौर बसोदयाह के पुत्र मशुल्लाम ने की; उन्हो ने उसकी कडिया लगाई, श्रौर उसके पल्ले, ताले श्रौर बेंडे लगाए। ७ श्रौर उन मे श्रागे गिबोनी मलत्याह श्रौर मेरोनोती यादोन ने श्रौर गिबोन श्रौर मिस्पा के मनुष्यों ने महानद के पार के अधिपति के सिंहासन की श्रोर से मरम्मत की। ८ उन मे श्रागे हर्हयाह के पुत्र उजीएल ने श्रौर श्रौर सुनारों ने मरम्मत की। श्रौर इस से श्रागे हनन्याह ने, जो गन्धियो के समाज का था *, मरम्मत की, श्रौर उन्हों ने चौडी शहरपनाह तक यरूशलेम को दृढ किया। ९ श्रौर उन से श्रागे हूर के पुत्र रपायाह ने, जो यरूशलेम के श्राधे जिले का हाकिम था, मरम्मत की। १० श्रौर उन से श्रागे हरुमप के पुत्र यदायाह ने अपने ही घर के साम्हने मरम्मत की, श्रौर इस से श्रागे हशब्नयाह के पुत्र हत्तूश ने मरम्मत की। ११ हारीम के पुत्र मल्कियाह श्रौर पहत्मोश्राब के पुत्र हश्शूब ने एक श्रौर भाग की, श्रौर भट्ठो के गुम्मट की मरम्मत की। १२ इस से श्रागे यरूशलेम के श्राधे जिले के हाकिम हल्लोहेश के पुत्र शल्लूम ने अपनी बेटियो समेत मरम्मत की।।

१३ तराई के फाटक की मरम्मत हानून श्रौर जानोह के निवासियों ने की; उन्हों ने उसको बनाया, श्रौर उसके ताले, बेंड़े श्रौर पल्ले लगाए, श्रौर हजार हाथ की शहरपनाह को भी अर्थात् कूड़ाफाटक तक बनाया।।

१४ श्रौर कूड़ाफाटक की मरम्मत रेकाब के पुत्र मल्कियाह ने की, जो बेथक्केरेम के जिले का हाकिम था; उसी ने उसको बनाया, श्रौर उसके ताले, बेंड़े श्रौर पल्ले लगाए।।

१५ श्रौर सोताफाटक की मरम्मत कोल्होजे के पुत्र शल्लूम ने की, जो मिस्पा के जिले का हाकिम था; उसी ने उसको बनाया श्रौर पाटा, श्रौर उसके ताले, बेंडे श्रौर पल्ले लगाए; श्रौर उसी ने राजा की बारी के पास के शेलह नाम कुण्ड की शहरपनाह को भी दाऊदपुर से उतरनेवाली सीढ़ी तक बनाया।
१६ उसके बाद अजबूक के पुत्र नहेमायाह ने जो बेतसूर के श्राधे जिले का हाकिम था, दाऊद के कब्रिस्तान के साम्हने तक श्रौर बनाए हुए पोखरे तक, वरन वीरों के घर तक भी मरम्मत की। १७ इसके बाद बानी के पुत्र रहूम ने कितने लेवियों समेत मरम्मत की। इस से श्रागे कीला के श्राधे जिले के हाकिम हशब्याह ने अपने जिले की श्रोर से मरम्मत की।
१८ उसके बाद उनके भाइयों समेत कीला के श्राधे जिले के हाकिम हेनादाद के पुत्र बव्वै ने मरम्मत की। १९ उस से श्रागे एक श्रौर भाग की मरम्मत जो शहरपनाह के मोड़ के पास शस्त्रों के घर की चढ़ाई के साम्हने है, येशु के पुत्र एजेर ने की, जो मिस्पा का हाकिम था। २० फिर एक श्रौर भाग की अर्थात् उसी मोड़ से ले एल्याशीब महायाजक के घर के द्वार तक की मरम्मत जब्बै के पुत्र बारूक ने तन

* मूल में—जो गन्धियों का बेटा था।

मन मे की। २१ इसके बाद एक और
भाग की अर्थात् एल्याशीब के घर के
द्वार से ले उसी घर के सिरे तक की
मरम्मत, मरेमोत ने की, जो हक्कोस का
पोता और ऊरियाह का पुत्र था।
२२ उसके बाद उन याजकों ने मरम्मत
की जो तराई के मनुष्य थे। २३ उनके
बाद बिन्यामीन और हश्शूब ने अपने घर के
साम्हने मरम्मत की; और इनके पीछे
अजर्याह ने जो मासेयाह का पुत्र और
अनन्याह का पोता था अपने घर के पास
मरम्मत की। २४ तब एक और भाग
की, अर्थात् अजर्याह के घर से लेकर
शहरपनाह के मोड तक वरन उसके कोने
तक की मरम्मत हेनादाद के पुत्र बिन्नूई
ने की। २५ फिर उसी मोड के साम्हने
जो ऊंचा गुम्मट राजभवन से बाहर निकला
हुआ बन्दीगृह के आंगन के पास है, उसके
साम्हने ऊजै के पुत्र पालाल ने मरम्मत
की। इसके बाद परोश के पुत्र पदायाह
ने मरम्मत की। २६ नतीन लोग तो
ओपेल में पूरब की ओर जलफाटक के
साम्हने तक और बाहर निकले हुए गुम्मट
तक रहते थे। २७ पदायाह के बाद
तकोइयों ने एक और भाग की मरम्मत
की, जो बाहर निकले हुए बड़े गुम्मट के
साम्हने और ओबेल की शहरपनाह तक
है॥

२८ फिर घोड़ाफाटक के ऊपर याजकों
ने अपने अपने घर के साम्हने मरम्मत
की। २९ इनके बाद इम्मेर के पुत्र
सादोक ने अपने घर के साम्हने मरम्मत
की; और तब पूरबी फाटक के रखवाले
शकन्याह के पुत्र समयाह ने मरम्मत की।
३० इसके बाद शेलेम्याह के पुत्र हनन्याह
और सालाप के छठवें पुत्र हानून ने एक
और भाग की मरम्मत की। तब बेरेक्याह
के पुत्र मशुल्लाम ने अपनी कोठरी के
साम्हने मरम्मत की। ३१ उसके बाद
मल्कियाह ने जो सुनार था * नतिनों और
व्यापारियों के स्थान तक ठहराए हुए
स्थान के फाटक † के साम्हने और कोने
के कोठे तक मरम्मत की। ३२ और
कोनेवाले कोठे से लेकर भेडफाटक तक
सुनारों और व्यापारियो ने मरम्मत की॥

(यहूदियों के शत्रुओं का विरोध करना)

४ जब सम्बल्लत ने सुना कि यहूदी
लोग शहरपनाह को बना रहे हैं, तब
उस ने बुरा माना, और बहुत रिसियाकर
यहूदियों को ठट्ठों में उड़ाने लगा। २ वह
अपने भाइयों के और शोमरोन की सेना
के साम्हने यों कहने लगा, वे निर्बल यहूदी
क्या किया चाहते हैं? क्या वे वह काम
अपने बल से करेंगे ‡? क्या वे अपना
स्थान दृढ़ करेंगे? क्या वे यज्ञ करेंगे?
क्या वे आज ही सब काम निपटा डालेंगे?
क्या वे मिट्टी के ढेरों में के जले हुए पत्थरो
को फिर नये सिरे से बनाएंगे §? ३ उसके
पास तो अम्मोनी तोबियाह था, और
वह कहने लगा, जो कुछ वे बना रहे हैं,
यदि कोई गीदड़ भी उस पर चढ़े, तो
वह उनकी बनाई हुई पत्थर की शहरपनाह
को तोड़ देगा। ४ हे हमारे परमेश्वर
सुन ले, कि हमारा अपमान हो रहा है;
और उनका किया हुआ अपमान उन्ही के
सिर पर लौटा दे, और उन्हें बन्धुआई के
देश में लुटवा दे। ५ और उनका अधर्म

* मूल में—जो सुनारों का बेटा था।
† वा हम्मिफ़कद नाम फाटक।
‡ मूल में—अपने लिये छोड़ेंगे।
§ मूल में—जिलाएंगे।

तू न ढांप, और न उनका पाप तेरे सम्मुख
से मिटाया जाए *; क्योंकि उन्हों ने तुझे
शहरपनाह बनानेवालो के साम्हने क्रोध
दिलाया है ।।

६ और हम लोगों ने शहरपनाह को
बनाया; और सारी शहरपनाह आधी
ऊंचाई तक जुड़ गई। क्योंकि लोगों का
मन उस काम मे नित लगा रहा ।।

७ जब सम्बल्लत और तोबियाह और
अरबियो, अम्मोनियों और अशदोदियों ने
सुना, कि यरूशलेम की शहरपनाह की
मरम्मत होती जाती है †, और उस में के
नाके बन्द होने लगे है, तब उन्हों ने बहुत
ही बुरा माना; ८ और सभो ने एक
मन से गोष्ठी की, कि जाकर यरूशलेम से
लड़ें, और उस मे गड़बड़ी डाले। ९ परन्तु
हम लोगों ने अपने परमेश्वर से प्रार्थना
की, और उनके डर के मारे उनके विरुद्ध
दिन रात के पहरुए ठहरा दिए ।।

१० और यहूदी कहने लगे, ढोनेवालों
का बल घट गया, और मिट्टी बहुत पडी
है, इसलिये शहरपनाह हम से नही बन
सकती। ११ और हमारे शत्रु कहने
लगे, कि जब तक हम उनके बीच में न
पहुंचे, और उन्हें घात करके वह काम बन्द
न करे, तब तक उनको न कुछ मालूम
होगा, और न कुछ दिखाई पडेगा।
१२ फिर जो यहूदी उनके आस पास
रहते थे, उन्हों ने सब स्थानों से दस बार
आ आकर, हम लोगों से कहा, तुम को
हमारे पास लौट आना चाहिये। १३ इस
कारण मै ने लोगों को तलवारें, बर्छियां
और धनुष देकर शहरपनाह के पीछे सब से
नीचे के खुले स्थानों में घराने घराने के
अनुसार बैठा दिया। १४ तब मैं देखकर
उठा, और रईसों और हाकिमों और और
सब लोगों से कहा, उन से मत डरो;
प्रभु जो महान और भययोग्य है, उसी को
स्मरण करके, अपने भाइयों, बेटों, बेटियों,
स्त्रियों और घरों के लिये युद्ध करना ।।

१५ जब हमारे शत्रुओं ने सुना, कि
यह बात हम को मालूम हो गई है और
परमेश्वर ने उनकी युक्ति निष्फल की
है, तब हम सब के सब शहरपनाह के
पास अपने अपने काम पर लौट गए।
१६ और उस दिन से मेरे आधे सेवक तो
उस काम मे लगे रहे और आधे बर्छियों,
तलवारों, धनुषों और झिलमों को धारण
किए रहते थे; और यहूदा के सारे घराने
के पीछे हाकिम रहा करते थे। १७ शहर-
पनाह के बनानेवाले और बोझ के ढोनेवाले
दोनों भार उठाते थे, अर्थात् एक हाथ से
काम करते थे और दूसरे हाथ से हथियार
पकड़े रहते थे। १८ और राज अपनी
अपनी जांघ पर तलवार लटकाए हुए
बनाते थे। और नरसिंगे का फूकनेवाला
मेरे पास रहता था। १९ इसलिये मैं ने
रईसों, हाकिमों और सब लोगों से कहा,
काम तो बडा और फैला हुआ है, और
हम लोग शहरपनाह पर अलग अलग एक
दूसरे से दूर रहते है। २० इसलिये
जिधर से नरसिंगा तुम्हें सुनाई दे, उधर
ही हमारे पास इकट्ठे हो जाना। हमारा
परमेश्वर हमारी ओर से लडेगा ।।

२१ यों हम काम में लगे रहे, और
उन में आधे, पौ फटने से तारों के निकलने
तक बर्छियां लिये रहते थे। २२ फिर
उसी समय मै ने लोगों से यह भी कहा,
कि एक एक मनुष्य अपने दास समेत
यरूशलेम के भीतर रात बिताया करे,

* मूल में—तेरे साम्हने से न मिटे।
† मूल में—शहरपनाह पर पट्टी चढ़ी।

कि वे रात को तो हमारी रखवाली करें,
और दिन को काम मे लगे रहें। २३ और
न तो मैं अपने कपड़े उतारता था, और
न मेरे भाई, न मेरे सेवक, न वे पहरुए
जो मेरे अनुचर थे, अपने कपड़े उतारते
थे; सब कोई पानी के पास हथियार
लिये हुए जागते थे।।

(यहूदियों में अन्धेर पाया जाना)

५ तब लोग और उनकी स्त्रियों की
ओर से उनके भाई यहूदियों के विरुद्ध
बड़ी चिल्लाहट मची। २ कितने तो कहते
थे, हम अपने बेटे-बेटियो समेत बहुत
प्राणी है, इसलिये हमे अन्न मिलना चाहिये
कि उसे खाकर जीवित रहे। ३ और
कितने कहते थे, कि हम अपने अपने खेतों,
दाख की बारियों और घरों को महगी
के कारण बन्धक रखते हैं, कि हमे अन्न
मिले। ४ फिर कितने यह कहते थे, कि हम
ने राजा के कर के लिये अपने अपने खेतों
और दाख की बारियो पर रुपया उधार
लिया। ५ परन्तु हमारा और हमारे
भाइयों का शरीर और हमारे और उनके
लड़केबाले एक ही समान हैं, तौभी हम
अपने बेटे-बेटियों को दास बनाते हैं; वरन
हमारी कोई कोई बेटी दासी भी हो चुकी
है; और हमारा कुछ बस नही चलता,
क्योंकि हमारे खेत और दाख की बारिया
औरों के हाथ पड़ी है।।

६ यह चिल्लाहट और ये बाते सुनकर
मै बहुत क्रोधित हुआ। ७ तब अपने मन
मे सोच विचार करके मैं ने रईसों और
हाकिमों को घुडककर कहा, तुम अपने
अपने भाई से *ब्याज* लेते हो। तब मैं ने
उनके विरुद्ध एक बडी सभा की। ८ और
मैं ने उन से कहा, हम लोगों ने तो अपनी
शक्ति भर अपने यहूदी भाइयों को जो
अन्यजातियों के हाथ बिक गए थे, दाम
देकर छुड़ाया है, फिर क्या तुम अपने
भाइयों को बेचोगे? क्या वे हमारे हाथ
बिकेंगे? तब वे चुप रहे और कुछ न
कह सके। ९ फिर मैं कहता गया, जो
काम तुम करते हो वह अच्छा नहीं है;
क्या तुम को इस कारण हमारे परमेश्वर
का भय मानकर चलना न चाहिये कि
हमारे शत्रु जो अन्यजाति हैं, वे
हमारी नामधराई न करें? १० मैं भी
और मेरे भाई और सेवक उनको रुपया
और अनाज उधार देते हैं, परन्तु हम
इसका ब्याज छोड दें। ११ आज ही
उनको उनके खेत, और दाख, और जलपाई
की बारियां, और घर फेर दो; और जो
रुपया, अन्न, नया दाखमधु, और टटका
तेल तुम उन से ले लेते हो, उसका सौवा
भाग फेर दो? १२ उन्हों ने कहा, हम
उन्हे फेर देंगे, और उन से कुछ न लेंगे;
जैसा तू कहता है, वैसा ही हम करेंगे।
तब मैं ने याजकों को बुलाकर उन लोगों
को यह शपथ खिलाई, कि वे इसी वचन
के अनुसार करेंगे। १३ फिर मैं ने अपने
कपडे की छोर झाड़कर कहा, इसी रीति से
जो कोई इस वचन को पूरा न करे, उसको
परमेश्वर झाडकर, उसका घर और कमाई
उस से छुडाए, और इसी रीति से वह
झाडा जाए, और छूछा हो जाए। तब
सारी सभा ने कहा, आमेन! और यहोवा
की स्तुति की। और लोगों ने इस वचन के
अनुसार काम किया।।

१४ फिर जब से मैं यहूदा देश मे
उनका अधिपति ठहराया गया, अर्थात्
राजा अर्तक्षत्र के बीसवें वर्ष से ले उसके
बत्तीसवे वर्ष तक, अर्थात् बारह वर्ष तक

मै और मेरे भाई अधिपति के हक का भोजन
खाते रहे। १५ परन्तु पहिले अधिपति
जो मुझ से आगे थे, वह प्रजा पर भार
डालते थे, और उन से रोटी, और दाखमधु,
और इस से अधिक * चालीस शेकेल चान्दी
लेते थे, वरन उनके सेवक भी प्रजा के
ऊपर अधिकार जताते थे; परन्तु मै ऐसा
नही करता था, क्योंकि मै यहोवा का भय
मानता था। १६ फिर मै शहरपनाह के
काम मे लिपटा रहा, और हम लोगो ने
कुछ भूमि मोल न ली, और मेरे सब
सेवक काम करने के लिये वहा इकट्ठे
रहते थे। १७ फिर मेरी मेज पर खानेवाले
एक सौ पचास यहूदी और हाकिम और वे
भी थे, जो चारों ओर की अन्यजातियो
मे से हमारे पास आए थे। १८ और जो
प्रतिदिन के लिये तैयार किया जाता था
वह एक बैल, छः अच्छी अच्छी भेड़ें व
बकरिया थी, और मेरे लिये चिड़ियें
भी तैयार की जाती थी, दस दस दिन के
बाद भाति भांति का बहुत दाखमधु भी
तैयार किया जाता था; परन्तु तौभी मै
ने अधिपति के हक का भोज नही लिया,
१९ क्योंकि काम का भार प्रजा पर भारी
था। हे मेरे परमेश्वर! जो कुछ मै ने
इस प्रजा के लिये किया है, उसे तू मेरे हित
के लिये स्मरण रख ।।

(शत्रुओं के विरोध करने पर भी
शहरपनाह का बन चुकना)

६ जब सम्बल्लत, तोबियाह और
अरबी गेशेम और हमारे और शत्रुओं
को यह समाचार मिला, कि मै शहरपनाह
को बनवा चुका; और यद्यपि उस समय
तक भी मै फाटकों मे पल्ले न लगा चुका
था, तौभी शहरपनाह मे कोई दरार न
रह गया था। २ तब सम्बल्लत और
गेशेम ने मेरे पास यों कहला भेजा, कि
आ, हम ओनो के मैदान के किसी गाव मे
एक दूसरे से भेंट करें। परन्तु वे मेरी
हानि करने की इच्छा करते थे। ३ परन्तु
मै ने उनके पास दूतों से कहला भेजा, कि
मै तो भारी काम मे लगा हू, वहा नही
जा सकता; मेरे इसे छोड़कर तुम्हारे पास
जाने से वह काम क्यों बन्द रहे? ४ फिर
उन्हों ने चार बार मेरे पास वैसी ही बात
कहला भेजी, और मै ने उनको वैसा ही
उत्तर दिया। ५ तब पांचवी बार
सम्बल्लत ने अपने सेवक को खुली हुई
चिट्ठी देकर मेरे पास भेजा, ६ जिस मे
यों लिखा था, कि जाति जाति के लोगो मे
यह कहा जाता है, और गेशेम भी यही
बात कहता है, कि तुम्हारी और यहूदियों
की मनसा बलवा करने की है, और इस
कारण तू उस शहरपनाह को बनवाता है;
और तू इन बातों के अनुसार उनका राजा
बनना चाहता है। ७ और तू ने यरूशलेम
मे नबी ठहराए हैं, जो यह कहकर तेरे
विषय प्रचार करें, कि यहूदियों मे एक
राजा है। अब ऐसा ही समाचार राजा
को दिया जाएगा। इसलिये अब आ, हम
एक साथ सम्मति करें। ८ तब मै ने
उसके पास कहला भेजा कि जैसा तू कहता
है, वैसा तो कुछ भी नही हुआ, तू ये बाते
अपने मन से गढ़ता है। ९ वे सब लोग
यह सोचकर हमे डराना चाहते थे, कि
उनके हाथ ढीले पड़ें, और काम बन्द हो
जाए। परन्तु अब हे परमेश्वर तू मुझे
हियाव दे ।।

१० और मै शमायाह के घर मे गया,
जो दलायाह का पुत्र और महेतबेल का

* मूल में—पीछे।

रोता था, वह तो बन्द घर में था; उस ने
कहा, ग्रा, हम परमेश्वर के भवन ग्रर्थात्
मन्दिर के भीतर ग्रापस में भेंट करें, ग्रौर
मन्दिर के द्वार बन्द करें; क्योंकि वे लोग
तुझे घात करने ग्राएंगे, रात ही को वे
तुझे घात करने ग्राएंगे। ११ परन्तु मैं ने
कहा, क्या मुझ ऐसा मनुष्य भागे? ग्रौर
तुझ ऐसा कौन है जो ग्रपना प्राण बचाने को
मन्दिर में घुसे *? मैं नहीं जाने का।
१२ फिर मैं ने जान लिया कि वह
परमेश्वर का भेजा नहीं है परन्तु उस ने
हर बात ईश्वर का वचन कहकर † मेरी
हानि के लिये कही, क्योंकि तोबियाह
ग्रौर सम्बल्लत ने उसे रुपया दे रखा
था। १३ उन्हों ने उसे इस कारण रुपया
दे रखा था कि मैं डर जाऊं, ग्रौर
वैसा ही काम करके पापी ठहरूं, ग्रौर
उनको ग्रपवाद लगाने का ग्रवसर मिले
ग्रौर वे मेरी नामधराई कर सकें। १४ हे
मेरे परमेश्वर! तोबियाह, सम्बल्लत,
ग्रौर नोग्रद्याह, नबिया ग्रौर ग्रौर जितने
नबी मुझे डराना चाहते थे, उन सब के
ऐसे ऐसे कामों की सुधि रख॥

१५ एलूल महीने के पचीसवें दिन को
ग्रर्थात् बावन दिन के भीतर शहरपनाह
बन चुकी। १६ जब हमारे सब शत्रुग्रों
ने यह सुना, तब हमारे चारों ग्रोर रहनेवाले
सब ग्रन्यजाति डर गए, ग्रौर बहुत लज्जित
हुए; क्योंकि उन्हों ने जान लिया कि यह
काम हमारे परमेश्वर की ग्रोर से हुग्रा।
१७ उन दिनों में भी यहूदी रईसों ग्रौर
तोबियाह के बीच चिट्ठी बहुत ग्राया
जाया करती थी। १८ क्योंकि वह ग्रारह
के पुत्र शकन्याह का दामाद था, ग्रौर

* वा जो मन्दिर में घुसकर जीता रहे।
† मूल में—नबूवत।

उसके पुत्र यहोहानान ने बेरेक्याह के पुत्र
मशुल्लाम की बेटी को ब्याह लिया था;
इस कारण बहुत से यहूदी उसका पक्ष
करने की शपथ खाए हुए थे। १९ ग्रौर
वे मेरे सुनते उसके भले कामों की चर्चा
किया करते, ग्रौर मेरी बातें भी उसको
सुनाया करते थे। ग्रौर तोबियाह मुझे
डराने के लिये चिट्ठियां भेजा करता था॥

(यरूशलेम का बसाया जाना)

७ जब शहरपनाह बन गई, ग्रौर
मैं ने उसके फाटक खड़े किए, ग्रौर
द्वारपाल, ग्रौर गवैये, ग्रौर लेवीय लोग
ठहराये गए, २ तब मैं ने ग्रपने भाई
हनानी ग्रौर राजगढ़ के हाकिम हनन्याह
को यरूशलेम का ग्रधिकारी ठहराया,
क्योंकि यह सच्चा पुरुष ग्रौर बहुतेरों से
ग्रधिक परमेश्वर का भय माननेवाला
था। ३ ग्रौर मैं ने उन से कहा, जब तक
घाम कड़ा न हो, तब तक यरूशलेम के
फाटक न खोले जाएं ग्रौर जब पहरुए
पहरा देते रहें, तब ही फाटक बन्द किए
जाएं ग्रौर बेड़े लगाए जाएं। फिर यरू-
शलेम के निवासियों में से तू रखवाले
ठहरा जो ग्रपना ग्रपना पहरा ग्रपने ग्रपने
घर के साम्हने दिया करे। ४ नगर तो
लम्बा चौड़ा था, परन्तु उस में लोग थोड़े
थे, ग्रौर घर नहीं बने थे॥

५ तब मेरे परमेश्वर ने मेरे मन में
यह उपजाया कि रईसों, हाकिमों ग्रौर
प्रजा के लोगों को इसलिये इकट्ठे करूं,
कि वे ग्रपनी ग्रपनी वंशावली के ग्रनुसार
गिने जाएं। ग्रौर मुझे पहिले पहिल
यरूशलेम को ग्राए हुग्रों का वंशावलीपत्र
मिला, ग्रौर उस में मैं ने यों लिखा हुग्रा
पाया: ६ जिनको बाबेल का राजा,

नबूकदनेस्सर बन्धुआ करके ले गया था,
उन में से प्रान्त के जो लोग बन्धुआई से
छूटकर, यरूशलेम और यहूदा के अपने
अपने नगर को आए। ७ वे जरुब्बाबेल,
येशू, नहेमायाह, अजर्याह, राम्याह,
नहमानी, मोर्दकै, बिलशान, मिस्पेरेत,
बिग्वै, नहूम और बाना के संग आए ॥

८ इस्राएली प्रजा के लोगों की गिनती
यह है: अर्थात् परोश की सन्तान दो
हजार एक सौ बहत्तर, ९ सपत्याह की
सन्तान तीन सौ बहत्तर, आरह की सन्तान
छः सौ बावन। १० पहत्मोआब की
सन्तान याने येशू और योआब की सन्तान,
११ दो हजार आठ सौ अठारह।
१२ एलाम की सन्तान बारह सौ चौवन,
१३ जत्तू की सन्तान आठ सौ पैंतालीस।
१४ जक्कै की सन्तान सात सौ साठ।
१५ बिन्नूई की सन्तान छः सौ अड़तालीस।
१६ बेबै की सन्तान छः सौ अट्ठाईस।
१७ अजगाद की सन्तान दो हजार तीन
सौ बाईस। १८ अदोनीकाम की सन्तान
छः सौ सड़सठ। १९ बिग्वै की सन्तान
दो हजार सड़सठ। २० आदीन की सन्तान
छः सौ पचपन। २१ हिचकिय्याह की
सन्तान आतेर के वंश में से अट्ठानवे।
२२ हाशूम की सन्तान तीन सौ अट्ठाईस।
२३ बैसै की सन्तान तीन सौ चौबीस।
२४ हारीप की सन्तान एक सौ बारह।
२५ गिबोन के लोग पचानवे। २६ बेत-
लेहेम और नतोपा के मनुष्य एक सौ
अट्ठासी। २७ अनातोत के मनुष्य एक
सौ अट्ठाईस। २८ बेतजमावत के मनुष्य
बयालीस। २९ किर्यत्यारीम, कपीर, और
बेरोत के मनुष्य सात सौ तैंतालीस।
३० रामा और गेबा के मनुष्य छः सौ
इक्कीस। ३१ मिकपास के मनुष्य एक
सौ बाईस। ३२ बेतेल और ऐ के मनुष्य
एक सौ तेईस। ३३ दूसरे नबो के मनुष्य
बावन। ३४ दूसरे एलाम की सन्तान
बारह सौ चौवन। ३५ हारीम की सन्तान
तीन सौ बीस। ३६ यरीहो के लोग तीन
सौ पैंतालीस। ३७ लोद हादीद और ओनों
के लोग सात सौ इक्कीस। ३८ सना के
लोग तीन हजार नौ सौ तीस ॥

३९ फिर याजक अर्थात् येशू के घराने
में से यदायाह की सन्तान नौ सौ तिहत्तर।
४० इम्मेर की सन्तान एक हजार बावन।
४१ पशहूर की सन्तान बारह सौ
सैंतालीस। ४२ हारीम की सन्तान एक
हजार सत्रह ॥

४३ फिर लेवीय ये थे: अर्थात् होदवा
के वंश में से कदमीएल की सन्तान येशू
की सन्तान चौहत्तर। ४४ फिर गवैये ये
थे: अर्थात् आसाप की सन्तान एक सौ
अड़तालीस। ४५ फिर द्वारपाल ये थे:
अर्थात् शल्लूम की सन्तान, आतेर की
सन्तान, तल्मोन की सन्तान, अक्कूब की
सन्तान, हतीता की सन्तान, और शोबै की
सन्तान, जो सब मिलकर एक सौ अड़तीस
हुए ॥

४६ फिर नतीन अर्थात् सीहा की
सन्तान, हसूपा की सन्तान, तब्बाओत की
सन्तान, ४७ केरोस की सन्तान, सीआ
की सन्तान, पादोन की सन्तान,
४८ लबाना की सन्तान, हगाबा की सन्तान,
शल्मै की सन्तान। ४९ हानान की सन्तान,
गिद्देल की सन्तान, गहर की सन्तान,
५० राया की सन्तान, रसीन की सन्तान,
नकोदा की सन्तान, ५१ गज्जाम की
सन्तान, उज्जा की सन्तान, पासेह की
सन्तान, ५२ बेसै की सन्तान, मूनीम की
सन्तान, नपूशस की सन्तान, ५३ बकबूक

की सन्तान, हकूपा की सन्तान, हर्हूर की
सन्तान, ५४ बसलीत की सन्तान, महीदा
की सन्तान, हर्शा की सन्तान, ५५ बर्कोस
की सन्तान, सीसरा की सन्तान, तेमेह
की सन्तान, ५६ नसीह की सन्तान, और
हतीपा की सन्तान ।।

५७ फिर सुलैमान के दासों की सन्तान,
अर्थात् सोतै की सन्तान, सोपेरेत की
सन्तान, परीदा की सन्तान, ५८ याला की
सन्तान, दर्कोन की सन्तान, गिद्देल की
सन्तान, ५९ शपत्याह की सन्तान, हत्तील
की सन्तान, पोकेरेत सवायीम की सन्तान,
और आमोन की सन्तान। ६० नतीन और
सुलैमान के दासों की सन्तान मिलकर तीन
सौ बानवे थे ।।

६१ और ये वे हैं, जो तेलमेलह,
तेलहर्शा, करूब, अद्दोन, और इम्मेर से
यरूशलेम को गए, परन्तु अपने अपने
पितरों के घराने और वंशावली न बता
सके, कि इस्राएल के हैं, वा नहीं :
६२ अर्थात् दलायाह की सन्तान, तोबिय्याह
की सन्तान, और नकोदा की सन्तान, जो
सब मिलकर छः सौ बयालीस थे।
६३ और याजकों में से होबायाह की
सन्तान, हक्कोस की सन्तान, और बर्जिल्लै
की सन्तान, जिस ने गिलादी बर्जिल्लै की
बेटियों में से एक को ब्याह लिया, और
उन्हीं का नाम रख लिया था। ६४ इन्हों
ने अपना अपना वंशावलीपत्र और और
वंशावलीपत्रों में ढूंढ़ा, परन्तु न पाया,
इसलिये वे अशुद्ध ठहरकर याजकपद से
निकाले गए। ६५ और अधिपति * ने उन
से कहा, कि जब तक ऊरीम और तुम्मीम
धारण करनेवाला कोई याजक न उठे, तब
तक तुम कोई परमपवित्र वस्तु खाने न
पाओगे ।।

६६ पूरी मण्डली के लोग मिलकर
बयालीस हजार तीन सौ साठ ठहरे।
६७ इनको छोड उनके सात हजार तीन
सौ सैंतीस दास-दासियां, और दो सौ
पैंतालीस गानेवाले और गानेवालियां थीं।
६८ उनके घोडे सात सौ छत्तीस, खच्चर
दो सौ पैंतालीस, ६९ ऊंट चार सौ पैंतीस
और गदहे छः हजार सात सौ बीस थे ।।

७० और पितरों के घरानों के कई एक
मुख्य पुरुषों ने काम के लिये दिया।
अधिपति * ने तो चन्दे में हजार दर्कमोन
सोना, पचास कटोरे और पांच सौ तीस
याजकों के अंगरखे दिए। ७१ और पितरों
के घरानों के कई मुख्य मुख्य पुरुषों ने
उस काम के चन्दे में बीस हजार दर्कमोन
सोना और दो हजार दो सौ माने चान्दी
दी। ७२ और शेष प्रजा ने जो दिया,
वह बीस हजार दर्कमोन सोना, दो हजार
माने चान्दी और सडसठ याजकों के
अंगरखे हुए। ७३ इस प्रकार याजक,
लेवीय, द्वारपाल, गवैये, प्रजा के कुछ लोग
और नतीन और सब इस्राएली अपने अपने
नगर में बस गए ।।

(यहूदियों को व्यवस्था का सुनाया जाना)

८ जब सातवां महीना निकट आया,
उस समय सब इस्राएली अपने अपने
नगर में थे। तब उन सब लोगों ने
एक मन होकर, जलफाटक के साम्हने के
चौक में इकट्ठे होकर, एज्रा शास्त्री से
कहा, कि मूसा की जो व्यवस्था यहोवा ने
इस्राएल को दी थी, उसकी पुस्तक ले

* मूल में—तिर्शाता।

* मूल में—तिर्शाता।

आ। २ तब एज्रा याजक सातवें महीने
के पहिले दिन को क्या स्त्री, क्या पुरुष,
जितने सुनकर समझ सकते थे, उन सभों
के साम्हने व्यवस्था को ले आया। ३ और
वह उसकी बातें भोर से दो पहर तक उस
चौक के साम्हने जो जलफाटक के साम्हने
था, क्या स्त्री, क्या पुरुष और सब समझने
वालों को पढ़कर सुनाता रहा; और लोग
व्यवस्था की पुस्तक पर कान लगाए रहे।
४ एज्रा शास्त्री काठ के एक मचान पर
जो इसी काम के लिये बना था, खड़ा
हो गया, और उसकी दाहिनी अलग
मत्तित्याह, शेमा, अनायाह, ऊरिय्याह,
हिल्किय्याह और मासेयाह; और बाईं
अलग, पदायाह, मीशाएल, मल्किय्याह,
हाशूम, हश्बद्दाना, जकर्याह और मशुल्लाम
खड़े हुए। ५ तब एज्रा ने जो सब लोगों
से ऊंचे पर था, सभों के देखते उस पुस्तक
को खोल दिया, और जब उस ने उसको
खोला, तब सब लोग उठ खड़े हुए।
६ तब एज्रा ने महान परमेश्वर यहोवा
को धन्य कहा; और सब लोगों ने अपने
अपने हाथ उठाकर आमेन, आमेन, कहा;
और सिर झुकाकर अपना अपना माथा
भूमि पर टेक कर यहोवा को दण्डवत
किया। ७ और येशू, बानी, शेरेब्याह,
यामीन, अक्कूब, शब्बतै, होदिय्याह, मासे-
याह, कलीता, अजर्याह, योजाबाद, हानान
और पलायाह नाम लेवीय, लोगों को
व्यवस्था समझाते गए, और लोग अपने
अपने स्थान पर खड़े रहे। ८ और उन्हों
ने परमेश्वर की व्यवस्था की पुस्तक से
पढ़कर अर्थ समझा दिया, और लोगों ने
पाठ को समझ लिया॥

९ तब नहेमायाह जो अधिपति था,
और एज्रा जो याजक और शास्त्री था, और
जो लेवीय लोगों को समझा रहे थे, उन्हों ने
सब लोगों से कहा, आज का दिन तुम्हारे
परमेश्वर यहोवा के लिये पवित्र है, इसलिये
विलाप न करो और न रोओ। क्योंकि
सब लोग व्यवस्था के वचन सुनकर रोते
रहे। १० फिर उस ने उन से कहा, कि
जाकर चिकना चिकना भोजन करो और
मीठा मीठा रस पियो, और जिनके लिये
कुछ तैयार नहीं हुआ उनके पास बैना भेजो;
क्योंकि आज का दिन हमारे प्रभु के लिये
पवित्र है; और उदास मत रहो, क्योंकि
यहोवा का आनन्द तुम्हारा दृढ़ गढ़ है।
११ यों लेवियों ने सब लोगों को यह
कहकर चुप करा दिया, कि चुप रहो क्योंकि
आज का दिन पवित्र है; और उदास मत
रहो। १२ तब सब लोग खाने, पीने,
बैना भेजने और बड़ा आनन्द मनाने को
चले गए, क्योंकि जो वचन उनको समझाए
गए थे, उन्हें वे समझ गए थे॥

१३ और दूसरे दिन को भी समस्त
प्रजा के पितरों के घराने के मुख्य मुख्य
पुरुष और याजक और लेवीय लोग,
एज्रा शास्त्री के पास व्यवस्था के वचन
ध्यान से सुनने के लिये इकट्ठे हुए।
१४ और उन्हें व्यवस्था में यह लिखा
हुआ मिला, कि यहोवा ने मूसा से यह
आज्ञा दिलाई थी, कि इस्राएली सातवें
महीने के पर्व के समय झोपड़ियों में रहा
करें, १५ और अपने सब नगरों और
यरूशलेम में यह सुनाया और प्रचार किया
जाए, कि पहाड़ पर जाकर जलपाई,
तैलवृक्ष, मेंहदी, खजूर और घने घने वृक्षों
की डालियां ले आकर झोपड़ियां बनाओ,
जैसे कि लिखा है। १६ सो सब लोग
बाहर जाकर डालियां ले आए, और अपने
अपने घर की छत पर, और अपने आंगनों में,

और परमेश्वर के भवन के आंगनों में,
और जलफाटक के चौक में, और एप्रैम
के फाटक के चौक मे, झोंपडियां बना ली।
१७ वरन सब मण्डली के लोग जितने
बन्धुआई से छूटकर लौट आए थे, झोंपडिया
बनाकर उन मे टिके। नून के पुत्र यहोशू के
दिनों से लेकर उस दिन तक इस्राएलियों ने
ऐसा नही किया था। और उस समय
बहुत बड़ा आनन्द हुआ। १८ फिर
पहिले दिन से पिछले दिन तक एज्रा ने
प्रतिदिन परमेश्वर की व्यवस्था की पुस्तक
मे से पढ़ पढकर सुनाया। यो वे सात
दिन तक पर्व को मानते रहे, और आठवे
दिन नियम के अनुसार महासभा हुई।।

(पाप का अंगीकार)

९ फिर उसी महीने के चौबीसवे
दिन को इस्राएली उपवास का टाट
पहिने और सिर पर धूल डाले हुए, इकट्ठे
हो गए। २ तब इस्राएल के वंश के
लोग सब अन्यजाति लोगों से अलग हो
गए, और खडे होकर, अपने अपने पापों
और अपने पुरखाओं के अधर्म के कामों
को मान लिया। ३ तब उन्हो ने अपने
अपने स्थान पर खडे होकर दिन के एक
पहर तक अपने परमेश्वर यहोवा की
व्यवस्था की पुस्तक पढ़ते, और एक और
पहर अपने पापों को मानते, और अपने
परमेश्वर यहोवा को दण्डवत करते रहे।
४ और येशू, बानी, कदमीएल, शबन्याह,
बुन्नी, शेरेब्याह, बानी और कनानी ने
लेवियों की सीढी पर खड़े होकर ऊंचे
स्वर से अपने परमेश्वर यहोवा की दोहाई
दी। ५ फिर येशू, कदमीएल, बानी,
हशब्नयाह, शेरेब्याह, होदिय्याह, शब-
न्याह, और पतह्याह नाम लेवियों ने कहा,
खड़े हो; अपने परमेश्वर यहोवा को
अनादिकाल से अनन्तकाल तक धन्य कहो।
तेरा महिमायुक्त नाम धन्य कहा जाए,
जो सब धन्यवाद और स्तुति से परे है।
६ तू ही अकेला यहोवा है; स्वर्ग वरन सब
से ऊंचे स्वर्ग और उसके सब गण, और
पृथ्वी और जो कुछ उस मे है, और समुद्र
और जो कुछ उस मे है, सभों को तू ही
ने बनाया, और सभों की रक्षा तू ही करता
है; और स्वर्ग की समस्त सेना तुझी को
दण्डवत करती है। ७ हे यहोवा! तू
वही परमेश्वर है, जो अब्राहाम को चुनकर
कसदियो के ऊर नगर मे से निकाल लाया,
और उसका नाम इब्राहीम रखा; ८ और
उसके मन को अपने साथ सच्चा पाकर,
उस से वाचा बान्धी, कि मै तेरे वंश को
कनानियों, हित्तियों, एमोरियों, परिज्जियों,
यबूसियों, और गिर्गाशियों का देश दूगा;
और तू ने अपना वह वचन पूरा भी किया,
क्योंकि तू धर्मी है। ९ फिर तू ने मिस्र
मे हमारे पुरखाओं के दुःख पर दृष्टि की,
और लाल समुद्र के तट पर उनकी दोहाई
सुनी। १० और फिरौन और उसके सब
कर्मचारी वरन उसके देश के सब लोगों
को दण्ड देने के लिये चिन्ह और चमत्कार
दिखाए; क्योंकि तू जानता था कि वे उन
से अभिमान करते है; और तू ने अपना
ऐसा बडा नाम किया, जैसा आज तक
वर्तमान है। ११ और तू ने उनके आगे
समुद्र को ऐसा दो भाग किया, कि वे
समुद्र के बीच स्थल ही स्थल चलकर पार
हो गए; और जो उनके पीछे पडे थे,
उनको तू ने गहिरे स्थानो मे ऐसा डाल दिया,
जैसा पत्थर महाजलराशि मे डाला जाए।
१२ फिर तू ने दिन को बादल के खम्भे
में होकर और रात को आग के खम्भे में

होकर उनकी अगुआई की, कि जिस मार्ग
पर उन्हें चलना था, उस में उनको उजियाला
मिले। १३ फिर तू ने सीनै पर्वत पर
उतरकर आकाश में से उनके साथ बातें
कीं, और उनको सीधे नियम, सच्ची
व्यवस्था, और अच्छी विधियां, और आज्ञाएं
दीं। १४ और उन्हें अपने पवित्र विश्राम-
दिन का ज्ञान दिया, और अपने दास मूसा
के द्वारा आज्ञाएं और विधियां और
व्यवस्था दीं। १५ और उनकी भूख
मिटाने को आकाश से उन्हें भोजन दिया
और उनकी प्यास बुझाने को चट्टान में
से उनके लिये पानी निकाला, और उन्हें
आज्ञा दी कि जिस देश को तुम्हें देने की
मैं ने शपथ खाई है* उसके अधिकारी
होने को तुम उस में जाओ। १६ परन्तु
उन्हों ने और हमारे पुरखाओं ने अभिमान
किया, और हठीले बने और तेरी आज्ञाएं
न मानीं, १७ और आज्ञा मानने से इनकार
किया, और जो आश्चर्यकर्म तू ने उनके
बीच किए थे, उनका स्मरण न किया,
वरन हठ करके यहां तक बलवा करनेवाले
बने, कि एक प्रधान ठहराया, कि अपने
दासत्व की दशा में लौटें। परन्तु तू क्षमा
करनेवाला अनुग्रहकारी और दयालु,
विलम्ब से कोप करनेवाला, और अति-
करुणामय ईश्वर है, तू ने उनको न
त्यागा। १८ वरन जब उन्हों ने बछड़ा
ढालकर कहा, कि तुम्हारा परमेश्वर जो
तुम्हें मिस्र देश से छुड़ा लाया है, वह यही
है, और तेरा बहुत तिरस्कार किया,
१९ तब भी तू जो अति दयालु है, उनको
जंगल में न त्यागा; न तो दिन को अगुआई
करनेवाला बादल का खम्भा उन पर से
हटा, और न रात को उजियाला देनेवाला
और उनका मार्ग दिखानेवाला आग का
खम्भा। २० वरन तू ने उन्हें समझाने
के लिये अपने आत्मा को जो भला है
दिया, और अपना मान उन्हें खिलाना
न छोड़ा, और उनकी प्यास बुझाने को
पानी देता रहा। २१ चालीस वर्ष तक
तू जंगल में उनका ऐसा पालन पोषण
करता रहा, कि उनको कुछ घटी न हुई;
न तो उनके वस्त्र पुराने हुए और न उनके
पांव में सूजन हुई। २२ फिर तू ने राज्य
राज्य और देश देश के लोगों को उनके वश
में कर दिया, और दिशा दिशा में उनको
बांट दिया, यों वे हेशबोन के राजा
सीहोन और बाशान के राजा ओग दोनों
के देशों के अधिकारी हो गए। २३ फिर
तू ने उनकी सन्तान को आकाश के तारों
के समान बढ़ाकर उन्हें उस देश में पहुंचा
दिया, जिसके विषय तू ने उनके पूर्वजों
से कहा था, कि वे उस में जाकर उसके
अधिकारी हो जाएंगे। २४ सो यह सन्तान
जाकर उसकी अधिकारिन हो गई, और
तू ने उनके द्वारा देश के निवासी कनानियों
को दबाया, और राजाओं और देश के
लोगों समेत उनको, उनके हाथ में कर
दिया, कि वे उन से जो चाहें सो करें।
२५ और उन्हों ने गढ़वाले नगर और
उपजाऊ भूमि ले ली, और सब भांति
की अच्छी वस्तुओं से भरे हुए घरों के,
और खुदे हुए हौदों के, और दाख और
जलपाई बारियों के, और खाने के फलवाले
बहुत से वृक्षों के अधिकारी हो गए; वे
उसे खा खाकर तृप्त हुए, और हृष्ट-पुष्ट
हो गए, और तेरी बड़ी भलाई के कारण
सुख भोगते रहे॥

* मूल में—हाथ उठाया है।

२६ परन्तु वे तुझ से फिरकर बलवा करनेवाले बन गए और तेरी व्यवस्था को त्याग दिया, और तेरे जो नबी तेरी ओर उन्हे फेरने के लिये उनको चिताते रहे उनको उन्हों ने घात किया, और तेरा बहुत तिरस्कार किया।
२७ इस कारण तू ने उनको उनके शत्रुओं के हाथ मे कर दिया, और उन्हों ने उनको सकट मे डाल दिया; तौभी जब जब वे सकट मे पडकर तेरी दोहाई देते रहे तब तब तू स्वर्ग से उनकी सुनता रहा; और तू जो अतिदयालु है, इसलिये उनके छुडानेवाले को भेजता रहा जो उनको शत्रुओ के हाथ से छुडाते थे।
२८ परन्तु जब जब उनको चैन मिला, तब तब वे फिर तेरे साम्हने बुराई करते थे, इस कारण तू उनको शत्रुओं के हाथ मे कर देता था, और वे उन पर प्रभुता करते थे; तौभी जब वे फिरकर तेरी दोहाई देते, तब तू स्वर्ग से उनकी सुनता और तू जो दयालु है, इसलिये बार बार उनको छुड़ाता,
२९ और उनको चिताता था कि उनको फिर अपनी व्यवस्था के अधीन कर दे। परन्तु वे अभिमान करते रहे और तेरी आज्ञाए नहीं मानते थे, और तेरे नियम, जिनको यदि मनुष्य माने, तो उनके कारण जीवित रहे, उनके विरुद्ध पाप करते, और हठ करके अपना कन्धा हटाते और न सुनते थे।
३० तू तो बहुत वर्ष तक उनकी सहता रहा, और अपने आत्मा से नबियों के द्वारा उन्हे चिताता रहा, परन्तु वे कान नही लगाते थे, इसलिये तू ने उन्हें देश देश के लोगों के हाथ मे कर दिया।
३१ तौभी तू ने जो अतिदयालु है, उनका अन्त नही कर डाला और न उनको त्याग दिया, क्योंकि तू अनुग्रहकारी और दयालु ईश्वर है।।

३२ अब तो हे हमारे परमेश्वर! हे महान पराक्रमी और भययोग्य ईश्वर! जो अपनी वाचा पालता और करुणा करता रहा है, जो बडा कष्ट, अश्शूर के राजाओं के दिनो से ले आज के दिन तक हमें और हमारे राजाओं, हाकिमो, याजकों, नबियों, पुरखाओं, वरन तेरी समस्त प्रजा को भोगना पडा है, वह तेरी दृष्टि मे थोड़ा न ठहरे।
३३ तौभी जो कुछ हम पर बीता है उसके विषय तू तो धर्मी है; तू ने तो सच्चाई से काम किया है, परन्तु हम ने दुष्टता की है।
३४ और हमारे राजाओं और हाकिमों, याजकों और पुरखाओं ने, न तो तेरी व्यवस्था को माना है और न तेरी आज्ञाओं और चितौनियों की ओर ध्यान दिया है जिन से तू ने उनको चिताया था।
३५ उन्हों ने अपने राज्य मे, और उस बड़े कल्याण के समय जो तू ने उन्हे दिया था, और इस लम्बे चौड़े और उपजाऊ देश मे तेरी सेवा नहीं की; और न अपने बुरे कामों से पश्चाताप किया।
३६ देख, हम आज कल दास हे; जो देश तू ने हमारे पितरों को दिया था कि उसकी उत्तम उपज खाए, इसी में हम दास हे।
३७ इसकी उपज से उन राजाओ को जिन्हें तू ने हमारे पापो के कारण हमारे ऊपर ठहराया है, बहुत धन मिलता है; और वे हमारे शरीरों और हमारे पशुओं पर अपनी अपनी इच्छा के अनुसार प्रभुता जताते है, इसलिये हम बड़े संकट मे पडे है।।

३८ इस सब के कारण, हम सच्चाई के साथ वाचा बान्धते, और लिख भी देते है, और हमारे हाकिम, लेवीय और याजक उस पर छाप लगाते है।।

(व्यवस्था के अनुसार चलने की वाचा
का बान्धा जाना)

१० जिन्हों ने छाप लगाई वे ये
हैं, अर्थात् हकल्याह का पुत्र
नहेमायाह जो अधिपति * था, और सिद-
किय्याह, २ सरायाह, अजर्याह, यिर्म-
याह; ३ पशहूर, अमर्याह, मल्किय्याह,
४ हत्तूश, शबन्याह, मल्लूक; ५ हारीम,
मरेयोत, ओबद्याह; ६ दानिय्येल, गिन्न-
तोन, बारूक, ७ मशुल्लाम, अबिय्याह,
मिय्यामीन; ८ माज्याह, बिलगै और
शमायाह; ये ही तो याजक थे। ९ और
लेवी ये थे: आजन्याह का पुत्र येशू,
हेनादाद की सन्तान मे से बिन्नई और
कदमीएल, १० और उनके भाई शब-
न्याह, होदिय्याह, कलीता, पलायाह,
हानान; ११ मीका, रहोब, हशब्याह;
१२ जक्कूर, शेरेब्याह, शबन्याह।
१३ होदिय्याह, बानी और बनीन;
१४ फिर प्रजा के प्रधान ये थे: परोश,
पहत्मोआब, एलाम, जत्तू, बानी,
१५ बुन्नी, अजगाद, बेबै, १६ अदो-
निय्याह, बिग्वै, आदीन, १७ आतेर,
हिजकिय्याह, अज्जूर; १८ होदिय्याह,
हाशूम, बेसै, १९ हारीफ, अनातोत,
नोबै; २० मग्पीआश, मशुल्लाम, हेजीर;
२१ मशेजबेल, सादोक, यद्दू; २२ पल-
त्याह, हानान, अनायाह; २३ होशे,
हनन्याह, हश्शूब; २४ हल्लोहेश, पिल्हा,
शोबेक, २५ रहूम, हशब्ना, माशेयाह;
२६ अहिय्याह, हानान, आनान,
२७ मल्लूक, हारीम और बाना॥

२८ शेष लोग अर्थात् याजक, लेवीय,
द्वारपाल, गवैये और नतीन लोग, निदान
जितने परमेश्वर की व्यवस्था मानने के
लिये देश देश के लोगो से अलग हुए थे,
उन सभो ने अपनी स्त्रियों और उन
बेटें-बेटियो समेत जो समझनेवाले थे,
२९ अपने भाई रईसों से मिलकर शपथ
खाई *, कि हम परमेश्वर की उस व्यवस्था
पर चलेंगे जो उसके दास मूसा के द्वारा
दी गई है, और अपने प्रभु यहोवा की सब
आज्ञाएं, नियम और विधिया मानने में
चौकसी करेंगे। ३० और हम न तो
अपनी बेटिया इस देश के लोगों को ब्याह
देंगे, और न अपने बेटों के लिये उनकी
बेटियां ब्याह लेंगे। ३१ और जब इस
देश के लोग विश्रामदिन को अन्न वा और
बिकाऊ वस्तुएं बेचने को ले आयेंगे तब
हम उन से न तो विश्रामदिन को न किसी
पवित्र दिन को कुछ लेंगे; और सातवें
वर्ष में भूमि पड़ी रहने देंगे, और अपने
अपने ऋण की वसूली छोड देंगे॥

३२ फिर हम लोगों ने ऐसा नियम
बान्ध लिया जिस से हम को अपने परमेश्वर
के भवन की उपासना के लिये एक एक
तिहाई शेकेल देना पड़ेगा: ३३ अर्थात्
भेंट की रोटी और नित्य अन्नबलि और
नित्य होमबलि के लिये, और विश्रामदिनों
और नये चान्द और नियत पर्ब्बों के
बलिदानों और और पवित्र भेंटों और
इस्राएल के प्रायश्चित्त के निमित्त पाप-
बलियों के लिये, निदान अपने परमेश्वर
के भवन के सारे काम के लिये। ३४ फिर
क्या याजक, क्या लेवीय, क्या साधारण
लोग, हम सभों ने इस बात के ठहराने के
लिये चिट्ठियां डाली, कि अपने पितरों के

* मूल में—तिर्शाता।

* मूल में—स्राप और किरिया में प्रवेश
किया।

घरानों के अनुसार प्रति वर्ष मे ठहराए
हुए समयों पर लकड़ी की भेंट व्यवस्था में
लिखी हुई बात के अनुसार हम अपने
परमेश्वर यहोवा की वेदी पर जलाने के
लिये अपने परमेश्वर के भवन मे लाया
करेंगे। ३५ और अपनी अपनी भूमि की
पहिली उपज और सब भांति के वृक्षों के
पहिले फल प्रति वर्ष यहोवा के भवन मे
ले आएंगे। ३६ और व्यवस्था मे लिखी
हुई बात के अनुसार, अपने अपने पहिलौठे
बेटों और पशुओं, अर्थात् पहिलौठे बछड़ों
और मेम्नों को अपने परमेश्वर के भवन
मे उन याजकों के पास लाया करेंगे, जो
हमारे परमेश्वर के भवन मे सेवा टहल
करते हैं। ३७ और अपना पहिला गूंधा
हुआ आटा, और उठाई हुई भेंटे, और
सब प्रकार के वृक्षों के फल, और नया
दाखमधु, और टटका तेल, अपने परमेश्वर
के भवन की कोठरियों मे याजकों के पास,
और अपनी अपनी भूमि की उपज का
दशमांश लेवियों के पास लाया करेंगे;
क्योंकि वे लेवीय हैं, जो हमारी खेती के
सब नगरों मे दशमांश लेते हैं। ३८ और
जब जब लेवीय दशमांश ले, तब तब
उनके संग हारून की सन्तान का कोई
याजक रहा करे, और लेवीय दशमांशों
का दशमांश हमारे परमेश्वर के भवन
की कोठरियों मे अर्थात् भण्डार मे
पहुंचाया करेंगे। ३९ क्योंकि जिन कोठ-
रियों मे पवित्र स्थान के पात्र और सेवा
टहल करनेवाले याजक और द्वारपाल और
गवैये रहते हैं, उन मे इस्राएली और
लेवीय, अनाज, नये दाखमधु, और टटके
तेल की उठाई हुई भेंटे पहुंचाएंगे। निदान
हम अपने परमेश्वर के भवन को न
छोड़ेंगे॥

(यहूदी कहां कहां बस गए)

११ प्रजा के हाकिम तो यरूशलेम
मे रहते थे, और शेष लोगों ने
यह ठहराने के लिये चिट्ठियां डाली, कि
दस मे से एक मनुष्य यरूशलेम में, जो
पवित्र नगर है, बस जाए; और नौ मनुष्य
और और नगरों में बसे। २ और जिन्हों
ने अपनी ही इच्छा से यरूशलेम मे बास
करना चाहा उन सभों को लोगों ने
आशिर्वाद दिया॥

३ उस प्रान्त के मुख्य मुख्य पुरुष जो
यरूशलेम मे रहते थे, वे ये हैं; (परन्तु
यहूदा के नगरों मे एक एक मनुष्य अपनी
निज भूमि मे रहता था; अर्थात् इस्राएली,
याजक, लेवीय, नतीन और सुलैमान के
दासों के सन्तान)। ४ यरूशलेम मे तो
कुछ यहूदी और बिन्यामीनी रहते थे।
यहूदियों मे से तो पेरेस के वंश का अतायाह
जो उज्जिय्याह का पुत्र था, यह जकर्याह
का पुत्र, यह अमर्याह का पुत्र, यह शपत्याह
का पुत्र, यह महललेल का पुत्र था।
५ और मासेयाह जो बारूक का पुत्र
था, यह कोलहोजे का पुत्र, यह हजायाह
का पुत्र, यह अदायाह का पुत्र, यह योयारीब
का पुत्र, यह जकर्याह का पुत्र और यह
शीलोई का पुत्र था। ६ पेरेस के वंश
के जो यरूशलेम मे रहते थे, वह सब
मिलाकर चार सौ अड़सठ शूरवीर थे॥

७ और बिन्यामीनियों में से सल्लू जो
मशुल्लाम का पुत्र था, यह योएद का पुत्र,
यह पदायाह का पुत्र, यह कोलायाह का
पुत्र, यह मासेयाह का पुत्र, यह इतीएल
का पुत्र, यह यशायाह का पुत्र था।
८ और उसके बाद गब्बै सल्लै जिनके
साथ नौ सौ अट्ठाईस पुरुष थे। ९ इनका
रखवाल जिक्री का पुत्र योएल था, और

हस्सनूआ का पुत्र यहूदा नगर के प्रधान
का नायब था ।।
१० फिर याजकों मे से योयारीब का
पुत्र यदायाह और याकीन। ११ और
सरायाह जो परमेश्वर के भवन का प्रधान
और हिल्किय्याह का पुत्र था, यह मशुल्लाम
का पुत्र, यह सादोक का पुत्र, यह मरायोत
का पुत्र, यह अहीतूब का पुत्र था।
१२ और इनके आठ सौ बाईस भाई जो
उस भवन का काम करते थे, और
अदायाह, जो यरोहाम का पुत्र था, यह
पलल्याह का पुत्र, यह अम्सी का पुत्र,
यह जकर्याह का पुत्र, यह पशहूर का पुत्र,
यह मल्किय्याह का पुत्र था। १३ और
इसके दो सौ बयालीस भाई जो पितरो के
घरानों के प्रधान थे; और अमशै जो
अजरेल का पुत्र था, यह अहजै का पुत्र,
यह मशिल्लेमोत का पुत्र, यह इम्मेर का
पुत्र था। १४ और इनके एक सौ अट्ठाईस
शूरवीर भाई थे और इनका रखवाल
हग्गदोलीम का पुत्र जब्दीएल था ।।
१५ फिर लेवियों मे से शमायाह जो
हश्शूब का पुत्र था, यह अज्रीकाम का पुत्र,
यह हुशब्याह का पुत्र, यह बुन्नी का पुत्र
था। १६ और शब्बत और योजाबाद
मुख्य लेवियों मे से परमेश्वर के भवन के
बाहरी काम पर ठहरे थे। १७ और
मत्तन्याह जो मीका का पुत्र और जब्दी
का पोता, और आसाप का परपोता था;
वह प्रार्थना मे धन्यवाद करनेवालों का
मुखिया था, और बकबुक्याह अपने भाइयों
मे दूसरा पद रखता था; और अब्दा
जो शम्मू का पुत्र, और गालाल का पोता,
और यदूतून का परपोता था। १८ जो
लेवीय पवित्र नगर मे रहते थे, वह सब
मिलाकर दो सौ चौरासी थे ।।
१९ और अक्कूब और तल्मोन नाम
द्वारपाल और उनके भाई जो फाटकों के
रखवाले थे, एक सौ बहत्तर थे। २० और
शेष इस्राएली याजक और लेवीय, यहूदा
के सब नगरों मे अपने अपने भाग पर
रहते थे। २१ और नतीन लोग ओपेल
मे रहते; और नतिनों के ऊपर सीहा,
और गिश्पा ठहराए गए थे ।।
२२ और जो लेवीय यरूशलेम मे रहकर
परमेश्वर के भवन के काम मे लगे रहते
थे, उनका मुखिया आसाप के वश के
गवैयों में का उज्जी था, जो बानी का पुत्र
था, यह हशब्याह का पुत्र, यह मत्तन्याह
का पुत्र और यह हशब्याह का पुत्र था।
२३ क्योंकि उनके विषय राजा की आज्ञा
थी, और गवैयों के प्रतिदिन के प्रयोजन
के अनुसार ठीक प्रबन्ध था। २४ और
प्रजा के सब काम के लिये मशेजबेल का
पुत्र पतह्याह जो यहूदा के पुत्र जेरह के
वश मे था, वह राजा के पास रहता था ।।
२५ बचे गए गांव और उनके खेत,
सो कुछ यहूदी किर्यतर्बा, और उनके गांव
मे, कुछ दीबोन, और उसके गावों में,
कुछ यकब्सेल और उसके गांवों मे रहते
थे। २६ फिर येशू, मोलादा, बेत्पेलेत;
२७ हसर्शूआल, और बेर्शेबा और और
उसके गांवों मे; २८ और सिकलग और
मकोना और उनके गांवों मे; २९ एन्रि-
म्मोन, सोरा, यर्मूत, ३० जानोह और
अदुल्लाम और उनके गांवो मे, लाकीश,
और उसके खेतों मे अजेका, और उसके
गावों मे वे बेर्शेबा से ले हिन्नोम की तराई
तक डेरे डाले हुए रहते थे। ३१ और
बिन्यामीनी गेबा से लेकर मिकमश, अय्या
और बेतेल और उसके गांवों मे;
३२ अनातोत, नोब, अनन्याह, ३३ हासोर,

रामा, गित्तैम, ३४ हादीद, सबोईम,
नबल्लत, ३५ लोद, ओनो और कारीगरों
की तराई तक रहते थे। ३६ और कितने
लेवियों के दल यहूदा और बिन्यामीन के
प्रान्तों में बस गए ॥

(याजकों और लेवियों का ब्योरा)

१२ जो याजक और लेवीय शाल-
तीएल के पुत्र जरुब्बाबेल और
येशू के संग यरूशलेम को गए * थे, वे
ये थे: अर्थात् सरायाह, यिर्मयाह, एज्रा,
२ अमर्याह, मल्लूक, हत्तूश, ३ शकन्याह,
रहूम, मरेमोत, ४ इद्दो, गिन्नतोई, अबि-
य्याह, ५ मीय्यामीन, माद्याह, बिलगा,
६ शमायाह, योयारीब, यदायाह,
७ सल्लू, आमोक, हिल्किय्याह और
यदायाह। येशू के दिनों में याजकों और
उनके भाइयों के मुख्य मुख्य पुरुष, ये ही
थे ॥

८ फिर ये लेवीय गए' अर्थात् येशू,
बिन्नूई, कदमीएल, शेरेब्याह, यहूदा और
वह मत्तन्याह जो अपने भाइयों समेत
धन्यवाद के काम पर ठहराया गया था।
९ और उनके भाई बकबुक्याह और उन्नो
उनके साम्हने अपनी अपनी सेवकाई में
लगे रहते थे ॥

१० और येशू से योयाकीम उत्पन्न
हुआ और योयाकीम से एल्याशीब और
एल्याशीब से योयादा, ११ और योयादा
से योनातान और योनातान से यद्दू उत्पन्न
हुआ। १२ और योयाकीम के दिनों में
ये याजक अपने अपने पितरों के घराने के
मुख्य पुरुष थे, अर्थात् सरायाह का तो
मरायाह; यिर्मयाह का हनन्याह।
१३ एज्रा का मशुल्लाम; अमर्याह का

* मूल में—चढ़ गए।

यहोहानान। १४ मल्लूकी का योना-
तान, शबन्याह का योसेप। १५ हारीम
का अदना; मरायोत का हेलकै। १६ इद्दो
का जकर्याह, गिन्नतोन का मशुल्लाम।
१७ अबिय्याह का जिक्री; मिन्यामीन के
मोअद्याह का पिलतै। १८ बिलगा का
शम्मू; शमायाह का यहोनातान।
१९ योयारीब का मत्तनै, यदायाह का
उज्जी। २० सल्लै का कल्लै; आमोक
का एबेर। २१ हिल्किय्याह का हश-
ब्याह; और यदायाह का नतनेल ॥

२२ एल्याशीब, योयादा, योहानान
और यद्दू के दिनों में लेवीय पितरों के
घरानों के मुख्य पुरुषों के नाम लिखे जाते
थे, और दारा फारसी के राज्य में याजकों
के भी नाम लिखे जाते थे। २३ जो
लेवीय पितरों के घरानों के मुख्य पुरुष
थे, उनके नाम एल्याशीब के पुत्र योहानान
के दिनों तक इतिहास की पुस्तक में लिखे
जाते थे। २४ और लेवियों के मुख्य
पुरुष ये थे: अर्थात् हसब्याह, शेरेब्याह और
कदमीएल का पुत्र येशू, और उनके साम्हने
उनके भाई परमेश्वर के भक्त दाऊद की
आज्ञा के अनुसार आम्हने-साम्हने स्तुति
और धन्यवाद करने पर नियुक्त थे।
२५ मत्तन्याह, बकबुक्याह, ओबद्याह,
मशुल्लाम, तल्मोन और अक्कूब फाटकों
के पास के भण्डारों का पहरा देनेवाले
द्वारपाल थे। २६ योयाकीम के दिनों में
जो योसादाक का पोता और येशू का
पुत्र था, और नहेमायाह अधिपति और
एज्रा याजक और शास्त्री के दिनों में ये
ही थे ॥

(यरूशलेम की शहरपनाह की प्रतिष्ठा)

२७ और यरूशलेम की शहरपनाह की
प्रतिष्ठा के समय लेवीय अपने सब स्थानों

में ढूंढे गए, कि यरूशलेम को पहुंचाए जाए,
जिस से आनन्द और धन्यवाद करके और
झांझ, सारंगी और वीणा बजाकर, और
गाकर उसकी प्रतिष्ठा करें। २८ तो
गवैयो के सन्तान यरूशलेम के चारों ओर
के देश से और नतोपातियो के गावो से,
२९ और बेतगिलगाल से, और गेबा और
अज्मावेत के खेतों से इकट्ठे हुए, क्योंकि
गवैयो ने यरूशलेम के आस-पास गाव
बसा लिये थे। ३० तब याजकों और
लेवियो ने अपने अपने को शुद्ध किया;
और उन्हो ने प्रजा को, और फाटको और
शहरपनाह को भी शुद्ध किया।।

३१ तब मैं ने यहूदी हाकिमो को
शहरपनाह पर चढाकर दो बडे दल
ठहराए, जो धन्यवाद करते हुए धूमधाम के
साथ चलते थे। इनमे से एक दल तो
दक्खिन ओर, अर्थात् कूडाफाटक की ओर
शहरपनाह के ऊपर ऊपर से चला;
३२ और उसके पीछे पीछे ये चले, अर्थात्
होशायाह और यहूदा के आधे हाकिम,
३३ और अजर्याह, एज्रा, मशुल्लाम,
३४ यहूदा, बिन्यामीन, शमायाह, और
यिर्मयाह, ३५ और याजकों के कितने
पुत्र तुरहियां लिये हुए अर्थात् जकर्याह
जो योहानान का पुत्र था, यह शमायाह
का पुत्र, यह मत्तन्याह का पुत्र, यह
मीकायाह का पुत्र, यह जक्कूर का पुत्र,
यह आसाप का पुत्र था। ३६ और उसके
भाई शमायाह, अजरेल, मिललै, गिललै,
माऐ, नतनेल, यहूदा और हनानी परमेश्वर
के भक्त दाऊद के बाजे लिये हुए थे;
और उनके आगे आगे एज्रा शास्त्री चला।
३७ ये सोताफाटक से हो सीधे दाऊदपुर
की सीढी पर चढ, शहरपनाह की ऊंचाई
पर से चलकर, दाऊद के भवन के ऊपर
से होकर, पूरब की ओर जलफाटक तक
पहुचे।।

३८ और धन्यवाद करने और धूमधाम
से चलनेवालों का दूसरा दल, और उनके
पीछे पीछे मैं, और आधे लोग उन से
मिलने को शहरपनाह के ऊपर ऊपर से
भट्ठों के गुम्मट के पास से चौडी शहरपनाह
तक। ३९ और एप्रैम के फाटक और
पुराने फाटक, और मछलीफाटक, और
हननेल के गुम्मट, और हम्मेआ नाम गुम्मट
के पास से होकर भेड फाटक तक चले,
और पहरुओं के फाटक के पास खडे
हो गए। ४० तब धन्यवाद करनेवालों के
दोनो दल और मैं और मेरे साथ आधे
हाकिम परमेश्वर के भवन मे खडे हो
गए। ४१ और एल्याकीम, मासेयाह,
मिन्यामीन, मीकायाह, एल्योएनै, जकर्याह
और हनन्याह नाम याजक तुरहिया लिये
हुए थे। ४२ और मासेयाह, शमायाह,
एलीआजर, उज्जी, यहोहानान, मल्कि-
य्याह, एलाम, और एजेर (खडे हुए थे)
और गवैये जिनका मुखिया यिज्रह्याह था,
वह ऊचे स्वर से गाते बजाते रहे।
४३ उसी दिन लोगो ने बडे बडे मेलबलि
चढाए, और आनन्द किया, क्योंकि पर-
मेश्वर ने उनको बहुत ही आनन्दित किया
था, स्त्रियों ने और बालबच्चों ने भी
आनन्द किया। और यरूशलेम के आनन्द
की ध्वनि दूर दूर तक फैल गई।।

(उपासना आदि का प्रबन्ध)

४४ उसी दिन खजानों के, उठाई हुई
भेंटों के, पहिली पहिली उपज के, और
दशमांशों की कोठरियों के अधिकारी
ठहराए गए, कि उन मे नगर नगर के
खेतों के अनुसार उन वस्तुओं को जमा

करें, जो व्यवस्था के अनुसार याजकों और
लेवियों के भाग में की थी; क्योंकि यहूदी
उपस्थित याजकों और लेवियों के कारण
आनन्दित थे। ४५ इसलिये वे अपने
परमेश्वर के काम और शुद्धता के विषय
चौकसी करते रहे; और गवैये और
द्वारपाल भी दाऊद और उसके पुत्र सुलैमान
की आज्ञा के अनुसार वैसा ही करते रहे।
४६ प्राचीनकाल, अर्थात् दाऊद और
आसाप के दिनों मे तो गवैयो के प्रधान
थे, और परमेश्वर की स्तुति और धन्यवाद
के गीत गाए जाते थे। ४७ और जरुब्बा-
बेल और नहेमायाह के दिनों में सारे
इस्राएली, गवैयों और द्वारपालो के प्रतिदिन
का भाग देते रहे; और वे लेवियों के
अंश पवित्र करके देते थे; और लेवीय
हारून की सन्तान के अंश पवित्र करके
देते थे ॥

(कुरीतियों का सुधारा जाना)

१३ उसी दिन मूसा की पुस्तक
लोगों को पढकर सुनाई गई; और
उस मे यह लिखा हुआ मिला, कि कोई
अम्मोनी वा मोआबी परमेश्वर की सभा
मे कभी न आने पाए; २ क्योंकि उन्हों
ने अन्न जल लेकर इस्राएलियों से भेंट नही
की, वरन बिलाम को उन्हे शाप देने के
लिये दक्षिणा देकर बुलवाया था—तौभी
हमारे परमेश्वर ने उस शाप को आशीष से
बदल दिया। ३ यह व्यवस्था सुनकर,
उन्हों ने इस्राएल मे से मिली जुली भीड
को अलग अलग कर दिया ॥

४ इस से पहिले एल्याशीब याजक जो
हमारे परमेश्वर के भवन की कोठरियों का
अधिकारी और तोबिय्याह का सम्बन्धी
था। ५ उस ने तोबिय्याह के लिये एक
बड़ी कोठरी तैयार की थी जिस में पहिले
अन्नबलि का सामान और लोबान और
पात्र और अनाज, नये दाखमधु और टटके
तेल के दशमांश, जिन्हे लेवियों, गवैयों
और द्वारपालों को देने की आज्ञा थी,
रखी हुई थी; और याजकों के लिये उठाई
हुई भेंट भी रखी जाती थी। ६ परन्तु
मैं इस समय यरूशलेम में नही था, क्योंकि
बाबेल के राजा अर्तक्षत्र के बत्तीसवे वर्ष
मे मैं राजा के पास चला गया। फिर
कितने दिनों के बाद राजा से छुट्टी मागी,
७ और मैं यरूशलेम को आया, तब मैं ने
जान लिया, कि एल्याशीब ने तोबिय्याह
के लिये परमेश्वर के भवन के आंगनों
मे एक कोठरी तैयार कर, क्या ही बुराई
की है। ८ इसे मैं ने बहुत बुरा माना,
और तोबिय्याह का सारा घरेलू सामान
उस कोठरी मं से फेंक दिया। ९ तब मेरी
आज्ञा से वे कोठरियां शुद्ध की गईं, और
मैं ने परमेश्वर के भवन के पात्र और
अन्नबलि का सामान और लोबान उन मे
फिर से रखवा दिया ॥

१० फिर मुझे मालूम हुआ कि लेवियों
का भाग उन्हे नही दिया गया है; और
इस कारण काम करनेवाले लेवीय और
गवैये अपने अपने खेत को भाग गए है।
११ तब मैं ने हाकिमों को डांटकर कहा,
परमेश्वर का भवन क्यों त्यागा गया है?
फिर मैं ने उनको इकट्ठा करके, एक एक
को उसके स्थान पर नियुक्त किया।
१२ तब से सब यहूदी अनाज, नये दाखमधु
और टटके तेल के दशमाश भण्डारो मे
लाने लगे। १३ और मैं ने भण्डारों के
अधिकारी शेलेम्याह याजक और सादोक
मुशी को, और लेवियों मे से पदायाह को,
और उनके नीचे हानान को, जो मत्तन्याह

का पोता और जक्कूर का पुत्र था, नियुक्त
किया, वे तो विश्‍वासयोग्य गिने जाते थे,
और अपने भाइयों के मध्य बांटना उनका
काम था। १४ हे मेरे परमेश्‍वर ! मेरा
यह काम मेरे हित के लिये स्मरण रख,
और जो जो सुकर्म मैं ने अपने परमेश्‍वर
के भवन और उस में की आराधना के
विषय किए हैं उन्हें मिटा न डाल ॥

१५ उन्हीं दिनों में मैं ने यहूदा में
कितनों को देखा जो विश्रामदिन को हौदों
में दाख रौंदते, और पूलियों को ले आते,
और गदहों पर लादते थे, वैसे ही वे
दाखमधु, दाख, अजीर और भांति भांति
के बोझ विश्रामदिन को यरूशलेम में लाते
थे; तब जिस दिन वे भोजनवस्तु बेचते
थे, उसी दिन मैं ने उनको चिता दिया।
१६ फिर उस में सोरी लोग रहकर मछली
और भांति भांति का सौदा ले आकर,
यहूदियों के हाथ यरूशलेम में विश्रामदिन
को बेचा करते थे। १७ तब मैं ने यहूदा
के रईसों को डांटकर कहा, तुम लोग यह
क्या बुराई करते हो, जो विश्रामदिन को
अपवित्र करते हो ? १८ क्या तुम्हारे
पुरखा ऐसा नहीं करते थे ? और क्या
हमारे परमेश्‍वर ने यह सब विपत्ति हम
पर और इस नगर पर न डाली ? तौभी
तुम विश्रामदिन को अपवित्र करने में
इस्राएल पर परमेश्‍वर का क्रोध और भी
भड़काते जाते हो ॥

१९ सो जब विश्रामवार के पहिले दिन
को यरूशलेम के फाटकों के आस-पास
अन्धेरा होने लगा, तब मैं ने आज्ञा दी,
कि उनके पल्ले बन्द किए जाएं, और
यह भी आज्ञा दी, कि वे विश्रामवार के
पूरे होने तक खोले न जाएं। तब मैं ने
अपने कितने सेवकों को फाटकों का अधि-
कारी ठहरा दिया, कि विश्रामवार को
कोई बोझ भीतर आने न पाए। २० इस-
लिये व्योपारी और भांति भांति के सौदे
के बेचनेवाले यरूशलेम के बाहर दो एक
बेर टिके। २१ तब मैं ने उनको चिताकर
कहा, तुम लोग शहरपनाह के साम्हने
क्यों टिकते हो ? यदि तुम फिर ऐसा
करोगे तो मैं तुम पर हाथ बढ़ाऊंगा।
इसलिये उस समय से वे फिर विश्रामवार
को नहीं आए। २२ तब मैं ने लेवियों
को आज्ञा दी, कि अपने अपने को शुद्ध करके
फाटकों की रखवाली करने के लिये आया
करो, ताकि विश्रामदिन पवित्र माना जाए।
हे मेरे परमेश्‍वर ! मेरे हित के लिये यह
भी स्मरण रख और अपनी बड़ी करुणा
के अनुसार मुझ पर तरस खा ॥

२३ फिर उन्हीं दिनों में मुझ को ऐसे
यहूदी दिखाई पड़े, जिन्हों ने अशदोदी,
अम्मोनी और मोआबी स्त्रियां ब्याह ली
थीं। २४ और उनके लड़केबालों की
आधी बोली अशदोदी थी, और वे यहूदी
बोली न बोल सकते थे, दोनों जाति की
बोली बोलते थे। २५ तब मैं ने उनको
डांटा और कोसा, और उन में से कितनों
को पिटवा दिया और उनके बाल
नुचवाए, और उनको परमेश्‍वर की यह
शपथ खिलाई, कि हम अपनी बेटियां
उनके बेटों के साथ ब्याह में न देंगे और न
अपने लिये वा अपने बेटों के लिये उनकी
बेटियां ब्याह में लेंगे। २६ क्या इस्राएल
का राजा सुलैमान इसी प्रकार के पाप में
न फंसा था ? बहुतेरी जातियों में उसके
तुल्य कोई राजा नहीं हुआ, और वह अपने
परमेश्‍वर का प्रिय भी था, और परमेश्‍वर
ने उसे सारे इस्राएल के ऊपर राजा नियुक्त

किया; परन्तु उसको भी ग्रन्यजाति स्त्रियों
ने पाप में फसाया। २७ तो क्या हम
तुम्हारी सुनकर, ऐसी बड़ी बुराई करें कि
ग्रन्यजाति की स्त्रियां ब्याह कर ग्रपने
परमेश्वर के विरुद्ध पाप करें ?
२८ ग्रौर एल्याशीब महायाजक के पुत्र
योयादा का एक पुत्र, होरोनी सम्बल्लत
का दामाद था, इसलिये मैं ने उसको ग्रपने
पास से भगा दिया। २९ हे मेरे परमेश्वर
उनकी हानि के लिये याजकपद ग्रौर
याजकों ग्रौर लेवियों की वाचा का तोड़ा
जाना स्मरण रख ॥
३० इस प्रकार मैं ने उनको सब
ग्रन्यजातियो से शुद्ध किया, ग्रौर एक एक
याजक ग्रौर लेवीय की बारी ग्रौर काम
ठहरा दिया। ३१ फिर मैं ने लकडी
की भेंट ले ग्राने के विशेष समय ठहरा
दिए, ग्रौर पहिली पहिली उपज के देने
का प्रबन्ध भी किया। हे मेरे परमेश्वर !
मेरे हित के लिये मुझे स्मरण कर ॥

---

# एस्तेर

(क्षयर्ष की जेवनार के समय वश्ती का
पटरानी के पद से उतारा जाना)

१ क्षयर्ष नाम राजा के दिनो मे ये
बाते हुई : यह वही क्षयर्ष है, जो एक
सौ सताईस प्रान्तो पर, ग्रर्थात् हिन्दुस्तान
से लेकर कूश देश तक राज्य करता था।
२ उन्ही दिनो मे जब क्षयर्ष राजा ग्रपनी
उस राजगद्दी पर विराजमान था जो शूशन
नाम राजगढ मे थी। ३ वहा उस ने
ग्रपने राज्य के तीसरे वर्ष मे ग्रपने सब
हाकिमो ग्रौर कर्मचारियो की जेवनार
की। फारस ग्रौर मादै के सेनापति ग्रौर
प्रान्त-प्रान्त के प्रधान ग्रौर हाकिम उसके
सम्मुख ग्रा गए। ४ ग्रौर वह उन्हें बहुत
दिन वरन एक सौ ग्रस्सी दिन तक ग्रपने
राजविभव का धन ग्रौर ग्रपने माहात्म्य के
ग्रनमोल पदार्थ दिखाता रहा। ५ इतने
दिनों के बीतने पर राजा ने क्या छोटे
क्या बडे उन सभो की भी जो शूशन नाम
राजगढ मे इकट्ठे हुए थे, राजभवन की
बारी के ग्रांगन मे सात दिन तक जेवनार
की। ६ वहा के पर्दे श्वेत ग्रौर नीले सूत
के थे, ग्रौर सन ग्रौर बैंजनी रग की डोरियों
से चान्दी के छल्लों मे, संगमर्मर के खम्भों
से लगे हुए थे, ग्रौर वहा की चौकिया
सोने-चान्दी की थी, ग्रौर लाल ग्रौर श्वेत
ग्रौर पीले ग्रौर काले संगमर्मर के बने हुए
फर्श पर धरी हुई थी। ७ उस जेवनार
में राजा के योग्य दाखमधु भिन्न भिन्न रूप
के सोने के पात्रों मे डालकर राजा की
उदारता से बहुतायत के साथ पिलाया
जाता था। ८ पीना तो नियम के ग्रनुसार
होता था, किसी को बरबस नही पिलाया
जाता था, क्योंकि राजा ने तो ग्रपने
भवन के सब भण्डारियो को ग्राज्ञा दी
थी, कि जो पाहुन जैसा चाहे उसके साथ

वैसा ही बर्ताव करना। ९ रानी वशती ने भी राजा क्षयर्ष के भवन मे स्त्रियों की जेवनार की ॥

१० सातवें दिन, जब राजा का मन दाखमधु मे मग्न था, तब उस ने महूमान, बिजता, हर्बोना, बिगता, अबगता, जेतेर और कर्कस नाम सातों खोजों को जो क्षयर्ष राजा के सम्मुख सेवा टहल किया करते थे, आज्ञा दी, ११ कि रानी वशती को राजमुकुट धारण किए हुए राजा के सम्मुख ले आओ, जिस से कि देश देश के लोगों और हाकिमों पर उसकी सुन्दरता प्रगट हो जाए; क्योंकि वह देखने मे सुन्दर थी। १२ खोजों के द्वारा राजा की यह आज्ञा पाकर रानी वशती ने आने से इनकार किया। इस पर राजा बडे क्रोध मे जलने लगा ॥

१३ तब राजा ने समय समय का भेद जाननेवाले पण्डितो मे पूछा (राजा तो नीति और न्याय के सब ज्ञानियों मे ऐसा ही किया करता था। १४ और उसके पास कर्शना, शेतार, अदमाता, तर्शीश, मेरेस, मर्सना, और ममूकान नाम फ़ारस, और मादै के सातो ख़ोजे थे, जो राजा का दर्शन करते, और राज्य मे मुख्य मुख्य पदों पर नियुक्त किए गए थे।) १५ राजा ने पूछा कि रानी वशती ने राजा क्षयर्ष की खोजों द्वारा दिलाई हुई आज्ञा का उलघन किया, तो नीति के अनुसार उसके साथ क्या किया जाए? १६ तब ममूकान ने राजा और हाकिमों की उपस्थिति मे उत्तर दिया, रानी वशती ने जो अनुचित काम किया है, वह न केवल राजा से परन्तु सब हाकिमों से और उन सब देशो के लोगों मे भी जो राजा क्षयर्ष के सब प्रान्तों मे रहते है। १७ क्योंकि रानी के इस काम की चर्चा सब स्त्रियों मे होगी और जब यह कहा जाएगा, कि राजा क्षयर्ष ने रानी वशती को अपने साम्हने ले आने की आज्ञा दी परन्तु वह न आई, तब वे भी अपने अपने पति को तुच्छ जानने लगेंगी। १८ और आज के दिन फ़ारसी और मादी हाकिमों की स्त्रियां जिन्हों ने रानी की यह बात सुनी है तो वे भी राजा के सब हाकिमों से ऐसा ही कहने लगेंगी; इस प्रकार बहुत ही घृणा और क्रोध उत्पन्न होगा। १९ यदि राजा को स्वीकार हो, तो यह आज्ञा निकाले, और फ़ार्सियों और मादियो के कानून मे लिखी भी जाए, जिस मे कभी बदल न सके, कि रानी वशती राजा क्षयर्ष के सम्मुख फिर कभी आने न पाए, और राजा पटरानी का पद किसी दूसरी को दे दे जो उस से अच्छी हो। २० और जब राजा की यह आज्ञा उसके सारे राज्य मे सुनाई जाएगी, तब सब पत्निया छोटे, बडे, अपने अपने पति का आदरमान करती रहेंगी। २१ यह बात राजा और हाकिमों को पसन्द आई और राजा ने ममूकान की सम्मति मान ली और अपने राज्य मे, २२ अर्थात् प्रत्येक प्रान्त के अक्षरों मे और प्रत्येक जाति की भाषा मे चिट्ठिया भेजी, कि सब पुरुष अपने अपने घर मे अधिकार चलाए, और अपनी जाति की भाषा बोला करें ॥

(एस्तेर का पटरानी बन जाना)

२ इन बातों के बाद जब राजा क्षयर्ष की जलजलाहट ठंडी हो गई, तब उस ने रानी वशती की, और जो काम उस ने किया था, और जो उसके विषय मे आज्ञा निकली थी उसकी भी सुधि ली। २ तब राजा के सेवक जो उसके

टहलुए थे, कहने लगे, राजा के लिये सुन्दर
तथा युवती कुंवारियां ढूंढ़ी जाए। ३ और
राजा ने अपने राज्य के सब प्रान्तों मे
लोगों को इसलिये नियुक्त किया कि वे
सब सुन्दर युवती कुंवारियों को शूशन
गढ़ के रनवास मे इकट्ठा करे और स्त्रियों
के रखवाले हेगे को जो राजा का खोजा
था सौंप दे; और शुद्ध करने के योग्य
वस्तुएं उन्हे दी जाए। ४ तब उन मे
से जो कुंवारी राजा की दृष्टि मे उत्तम
ठहरे, वह रानी वशती के स्थान पर पटरानी
बनाई जाए। यह बात राजा को पसन्द
आई और उस ने ऐसा ही किया ॥

५ शूशन गढ मे मोर्दकै नाम एक
यहूदी रहता था, जो कीश नाम के एक
बिन्यामीनी का परपोता, शिमी का पोता,
और याईर का पुत्र था। ६ वह उन
बन्धुओं के साथ यरूशलेम से बन्धुआई
में गया था, जिन्हे बाबेल का राजा
नबूकदनेस्सर, यहूदा के राजा यकोन्याह
के सग बन्धुआ करके ले गया था। ७ उस
ने हदस्सा नाम अपनी चचेरी बहिन को,
जो एस्तेर भी कहलाती थी, पाला-पोसा
था; क्योंकि उसके माता-पिता कोई न
थे, और वह लड़की सुन्दर और रूपवती
थी, और जब उसके माता-पिता मर गए,
तब मोर्दकै ने उसको अपनी बेटी करके
पाला। ८ जब राजा की आज्ञा और
नियम सुनाए गए, और बहुत सी युवती
स्त्रियां, शूशन गढ़ में हेगे के अधिकार मे
इकट्ठी की गईं, तब एस्तेर भी राजभवन
में स्त्रियों के रखवाले हेगे के अधिकार में
सौंपी गई। ९ और वह युवती स्त्री उसकी
दृष्टि में अच्छी लगी; और वह उस से
प्रसन्न हुआ, तब उस ने बिना विलम्ब उसे
राजभवन में से शुद्ध करने की वस्तुएं,
और उसका भोजन, और उसके लिये चुनी
हुई सात सहेलियां भी दीं, और उसको
और उसकी सहेलियों को रनवास में सब
से अच्छा रहने का स्थान दिया।
१० एस्तेर ने न अपनी जाति बताई थी,
न अपना कुल; क्योंकि मोर्दकै ने उसको
आज्ञा दी थी, कि उसे न बताना।
११ मोर्दकै तो प्रतिदिन रनवास के
आंगन के साम्हने टहलता था ताकि जाने
की एस्तेर कैसी है और उसके साथ क्या
होगा? १२ जब एक एक कन्या की
बारी हुई, कि वह क्षयर्ष राजा के पास
जाए, (और यह उस समय हुआ जब
उसके साथ स्त्रियों के लिये ठहराए हुए
नियम के अनुसार बारह माह तक व्यवहार
किया गया था; अर्थात् उनके शुद्ध करने
के दिन इस रीति से बीत गए, कि छः
माह तक गन्धरस का तेल लगाया जाता
था, और छः माह तक सुगन्धद्रव्य, और
स्त्रियों के शुद्ध करने का और और सामान
लगाया जाता था)। १३ इस प्रकार से
वह कन्या जब राजा के पास जाती
थी, तब जो कुछ वह चाहती कि रनवास
से राजभवन मे ले जाए, वह उसको दिया
जाता था। १४ सांझ को तो वह जाती
थी और बिहान को वह लौटकर रनवास
के दूसरे घर में जाकर रखेलियों के रखवाले
राजा के खोजे शाशगज के अधिकार मे
हो जाती थी, और राजा के पास फिर
नहीं जाती थी। और यदि राजा उस से
प्रसन्न हो जाता था, तब वह नाम लेकर
बुलाई जाती थी ॥

१५ जब मोर्दकै के चाचा अबीहैल की
बेटी एस्तेर, जिसको मोर्दकै ने बेटी मानकर
रखा था, उसकी बारी आई कि राजा के
पास जाए, तब जो कुछ स्त्रियों के रखवाले

राजा के खोजे हेगे ने उसके लिये ठहराया
था, उस से अधिक उस ने और कुछ न
मांगा। और जितनों ने एस्तेर को देखा,
वे सब उस से प्रसन्न हुए। १६ यों एस्तेर
राजभवन में राजा क्षयर्ष के पास उसके
राज्य के सातवें वर्ष के तेबेत नाम दसवे
महीने में पहुंचाई गई। १७ और राजा
ने एस्तेर को और सब स्त्रियों से अधिक
प्यार किया, और और सब कुवारियो से
अधिक उसके अनुग्रह और कृपा की दृष्टि
उसी पर हुई, इस कारण उस ने उसके
सिर पर राजमुकुट रखा और उसको वशती
के स्थान पर रानी बनाया। १८ तब राजा
ने अपने सब हाकिमों और कर्मचारियों
की बड़ी जेवनार करके, उसे एस्तेर की
जेवनार कहा; और प्रान्तों मे छुट्टी दिलाई,
और अपनी उदारता के योग्य इनाम भी
बांटे॥

१९ जब कुंवारियां दूसरी बार इकट्ठी
की गईं, तब मोर्दकै राजभवन के फाटक
में बैठा था। २० और एस्तेर ने अपनी
जाति और कुल का पता नही दिया था,
क्योंकि मोर्दकै ने उसको ऐसी आज्ञा दी
थी कि न बताए; और एस्तेर मोर्दकै की
बात ऐसी मानती थी जैसे कि उसके यहा
अपने पालन पोषण के समय मानती थी।
२१ उन्हीं दिनों में जब मोर्दकै राजा के
राजभवन के फाटक मे बैठा करता था, तब
राजा के खोजे जो द्वारपाल भी थे, उन मे
से बिकतान और तेरेश नाम दो जनों ने
राजा क्षयर्ष से रूठकर उस पर हाथ चलाने
की युक्ति की। २२ यह बात मोर्दकै को
मालूम हुई, और उस ने एस्तेर रानी को
यह बात बताई, और एस्तेर ने मोर्दकै का
नाम लेकर राजा को चितौनी दी।
२३ तब जांच पड़ताल होने पर यह बात
सच निकली और वे दोनों वृक्ष पर लटका
दिए गए, और यह वृत्तान्त राजा के साम्हने
इतिहास की पुस्तक मे लिख लिया गया॥

**(हामान के क्रोध के कारण यहूदियों को सत्यानाश करने की आज्ञा का दिया जाना)**

३ इन बातों के बाद राजा क्षयर्ष ने
अगागी हम्मदाता के पुत्र हामान
को उच्च पद दिया, और उसको महत्व देकर
उसके लिये उसके साथी हाकिमों के
सिंहासनों से ऊंचा सिंहासन ठहराया।
२ और राजा के सब कर्मचारी जो
राजभवन के फाटक में रहा करते थे, वे
हामान के साम्हने झुककर दण्डवत किया
करते थे क्योंकि राजा ने उसके विषय
ऐसी ही आज्ञा दी थी; परन्तु मोर्दकै न तो
झुकता था और न उसको दण्डवत करता
था। ३ तब राजा के कर्मचारी जो
राजभवन के फाटक मे रहा करते थे,
उन्हों ने मोर्दकै से पूछा, ४ तू राजा की
आज्ञा क्यों उलंघन करता है? जब वे
उस से प्रतिदिन ऐसा ही कहते रहे, और
उस ने उनकी एक न मानी, तब उन्हो ने
यह देखने की इच्छा से कि मोर्दकै की
यह बात चलेगी कि नही, हामान को
बता दिया; उस ने तो उनको बता दिया
था कि मै यहूदी हूं। ५ जब हामान ने
देखा, कि मोर्दकै नही झुकता, और न
मुझ को दण्डवत करता है, तब हामान
बहुत ही क्रोधित हुआ। ६ उस ने केवल
मोर्दकै पर हाथ चलाना अपनी मर्यादा के
नीचे जाना। क्योंकि उन्हों ने हामान को
यह बता दिया था, कि मोर्दकै किस जाति
का है, इसलिये हामान ने क्षयर्ष के साम्राज्य
में रहनेवाले सारे यहूदियों को भी मोर्दकै

की जाति जानकर, विनाश कर डालने की
युक्ति निकाली ।।
७ राजा क्षयर्ष के बारहवे वर्ष के
नीसान नाम पहिले महीने मे, हामान ने
अदार नाम बारहवें महीने तक के एक
एक दिन और एक एक महीने के
लिये "पूर" अर्थात् चिट्ठी अपने साम्हने
डलवाई। ८ और हामान ने राजा क्षयर्ष
से कहा, तेरे राज्य के सब प्रान्तों मे रहनेवाले
देश देश के लोगों के मध्य मे तितर बितर
और छिटकी हुई एक जाति है, जिसके
नियम और सब लोगों के नियमों से
भिन्न है, और वे राजा के कानून पर नही
चलते, इसलिये उन्हे रहने देना राजा को
लाभदायक नही है। ९ यदि राजा को
स्वीकार हो तो उन्हे नष्ट करने की आज्ञा
लिखी जाए, और मैं राज के भण्डारियो
के हाथ में राजभण्डार मे पहुचाने के
लिये, दस हजार किक्कार चान्दी दूगा।
१० तब राजा ने अपनी अगूठी अपने हाथ
से उतारकर अगागी हम्मदाता के पुत्र
हामान को, जो यहूदियों का बैरी था दे
दी। ११ और राजा ने हामान से कहा,
वह चान्दी तुझे दी गई है, और वे लोग
भी, ताकि तू उन से जैसा तेरा जी चाहे
वैसा ही व्यवहार करे ।।
१२ यों उसी पहिले महीने के तेरहवें
दिन को राजा के लेखक बुलाए गए, और
हामान की आज्ञा के अनुसार राजा के
सब अधिपतियों, और सब प्रान्तों के
प्रधानों, और देश देश के लोगों के हाकिमों
के लिये चिट्ठियां, एक एक प्रान्त के अक्षरो
मे, और एक एक देश के लोगों की भाषा
में राजा क्षयर्ष के नाम से लिखी गईं;
और उन में राजा की अगूठी की छाप
लगाई गई। १३ और राज्य के सब
प्रान्तों मे इस आशय की चिट्ठिया हर
डाकियो के द्वारा भेजी गई कि एक ही
दिन मे, अर्थात् अदार नाम बारहवे महीने
के तेरहवे दिन को, क्या जवान, क्या
बूढा, क्या स्त्री, क्या बालक, सब यहूदी
विध्वसघात और नाश किए जाए; और
उनकी धन सम्पत्ति लूट ली जाए।
१४ उस आज्ञा के लेख की नकलें सब
प्रान्तो मे खुली हुई भेजी गई कि सब देशो
के लोग उस दिन के लिये तैयार हो जाए।
१५ यह आज्ञा शूशन गढ़ मे दी गई, और
डाकिए राजा की आज्ञा से तुरन्त निकल
गए। और राजा और हामान तो जेवनार
मे बैठ गए, परन्तु शूशन नगर मे घबराहट
फैल गई ।।

**(मोर्दकै एस्तेर को बिनती करने के लिये उसकाता है)**

४ जब मोर्दकै ने जान लिया कि
क्या क्या किया गया है तब मोर्दकै
वस्त्र फाड, टाट पहिन, राख डालकर,
नगर के मध्य जाकर ऊंचे और दुखभरे
शब्द से चिल्लाने लगा; २ और वह
राजभवन के फाटक के साम्हने पहुचा,
परन्तु टाट पहिने हुए राजभवन के फाटक
के भीतर तो किसी के जाने की आज्ञा
न थी। ३ और एक एक प्रान्त मे,
जहां जहा राजा की आज्ञा और नियम
पहुचा, वहा वहा यहूदी बडा विलाप करने
और उपवास करने और रोने पीटने लगे,
वरन बहुतेरे टाट पहिने और राख डाले
हुए पड़े रहे ।।
४ और एस्तेर रानी की सहेलियो
और खोजों ने जाकर उसको बता दिया,
तब रानी शोक से भर गई*; और मोर्दकै के

* मूल में—पीड़ा से ऐंठ गई।

पास वस्त्र भेजकर यह कहलाया कि टाट
उतारकर इन्हे पहिन ले, परन्तु उस ने
उन्हे न लिया। ५ तब एस्तेर ने राजा
के खोजों मे से हताक को जिसे राजा ने
उसके पास रहने को ठहराया था, बुलवाकर
आज्ञा दी, कि मोर्दकै के पास जाकर मालूम
कर ले, कि क्या बात है और इसका क्या
कारण है। ६ तब हताक नगर के उस
चौक मे, जो राजभवन के फाटक के
साम्हने था, मोर्दकै के पास निकल गया।
७ मोर्दकै ने उसको सब कुछ बता दिया
कि मेरे ऊपर क्या क्या बीता है, और
हामान ने यहूदियों के नाश करने की
अनुमति पाने के लिये राजभण्डार मे
कितनी चान्दी भर देने का वचन दिया है,
यह भी ठीक ठीक बतला दिया। ८ फिर
यहूदियों को विनाश करने की जो आज्ञा
शूशन मे दी गई थी, उसकी एक नकल भी
उस ने हताक के हाथ मे, एस्तेर को
दिखाने के लिये दी, और उसे सब हाल
बताने, और यह आज्ञा देने को कहा, कि
भीतर राजा के पास जाकर अपने लोगो
के लिये गिडगिडाकर बिनती करे। ९ तब
हताक ने एस्तेर के पास जाकर मोर्दकै
की बाते कह सुनाई। १० तब एस्तेर
ने हताक को मोर्दकै से यह कहने की आज्ञा
दी, ११ कि राजा के सब कर्मचारियों,
वरन राजा के प्रान्तों के सब लोगो को
भी मालूम है, कि क्या पुरुष क्या स्त्री
कोई क्यों न हो, जो आज्ञा बिना पाए
भीतरी आगन मे राजा के पास जाएगा
उसके मार डालने ही की आज्ञा है; केवल
जिसकी ओर राजा सोने का राजदण्ड
बढ़ाए वही बचता है। परन्तु मै अब तीस
दिन से राजा के पास नही बुलाई गई हू।
१२ एस्तेर की ये बाते मोर्दकै को सुनाई
गईं। १३ तब मोर्दकै ने एस्तेर के पास
यह कहला भेजा, कि तू मन ही मन यह
विचार न कर, कि मै ही राजभवन मे
रहने के कारण और सब यहूदियों मे
से बची रहूगी। १४ क्योंकि जो तू इस
समय चुपचाप रहे, तो और किसी न
किसी उपाय से यहूदियों का छुटकारा और
उद्धार हो जाएगा, परन्तु तू अपने पिता
के घराने समेत नाश होगी। फिर
क्या जाने तुझे ऐसे ही कठिन समय के
लिये राजपद मिल गया हो? १५ तब
एस्तेर ने मोर्दकै के पास यह कहला भेजा,
१६ कि तू जाकर शूशन के सब यहूदियों
को इकट्ठा कर, और तुम सब मिलकर
मेरे निमित्त उपवास करो, तीन दिन रात
न तो कुछ खाओ, और न कुछ पीओ।
और मै भी अपनी सहेलियों सहित उसी
रीति उपवास करूगी। और ऐसी ही
दशा मे मै नियम के विरुद्ध राजा के पास
भीतर जाऊगी, और यदि नाश हो गई तो
हो गई। १७ तब मोर्दकै चला गया और
एस्तेर की आज्ञा के अनुसार ही उस ने
किया॥

५ तीसरे दिन एस्तेर अपने राजकीय
वस्त्र पहिनकर राजभवन के भीतरी
आगन मे जाकर, राजभवन के साम्हने
खडी हो गई। राजा तो राजभवन में
राजगद्दी पर भवन के द्वार के साम्हने
विराजमान था, २ और जब राजा ने
एस्तेर रानी को आगन मे खड़ी हुई देखा,
तब उस से प्रसन्न होकर सोने का राजदण्ड
जो उसके हाथ मे था उसकी ओर बढ़ाया।
तब एस्तेर ने निकट जाकर राजदण्ड की
नोक छुई। ३ तब राजा ने उस से पूछा,
हे एस्तेर रानी, तुझे क्या चाहिये? और

तू क्या मांगती है ? मांग और तुझे आधा
राज्य तक दिया जाएगा। ४ एस्तेर ने
कहा, यदि राजा को स्वीकार हो, तो
आज हामान को साथ लेकर उस जेवनार
में आए, जो मैं ने राजा के लिये तैयार
की है। ५ तब राजा ने आज्ञा दी कि
हामान को तुरन्त ले आओ, कि एस्तेर का
निमंत्रण ग्रहण किया जाए। सो राजा
और हामान एस्तेर की तैयार की हुई
जेवनार मे आए। ६ जेवनार के समय
जब दाखमधु पिया जाता था, तब राजा
ने एस्तेर से कहा, तेरा क्या निवेदन है ?
वह पूरा किया जाएगा। और तू क्या
मागती है ? माग, और आधा राज्य तक
तुझे दिया जाएगा। ७ एस्तेर ने उत्तर
दिया, मेरा निवेदन और जो मैं मागती
हू वह यह है, ८ कि यदि राजा मुझ पर
प्रसन्न है और मेरा निवेदन सुनना और
जो वरदान मैं मागू वही देना राजा को
स्वीकार हो, तो राजा और हामान कल
उस जेवनार मे आए जिसे मैं उनके लिये
करूंगी, और कल मैं राजा के इस वचन
के अनुसार करूगी ।।

९ उस दिन हामान आनन्दित और
मन मे प्रसन्न होकर बाहर गया। परन्तु
जब उस ने मोर्दकै को राजभवन के फाटक
मे देखा, कि वह उसके साम्हने न तो
खडा हुआ, और न हटा, तब वह मोर्दकै
के विरुद्ध क्रोध से भर गया। १० तौभी
वह अपने को रोककर अपने घर गया,
और अपने मित्रों और अपनी स्त्री जेरेश
को बुलवा भेजा। ११ तब हामान ने, उन
से अपने धन का विभव, और अपने लडके-
बालो की बढती और राजा ने उसको
कैसे कैसे बढाया, और और सब हाकिमों
और अपने और सब कर्मचारियों से ऊंचा
पद दिया था, इन सब का वर्णन किया।
१२ हामान ने यह भी कहा, कि एस्तेर
रानी ने भी मुझे छोड़ और किसी को
राजा के संग, अपनी की हुई जेवनार में
आने न दिया, और कल के लिये भी
राजा के सग उस ने मुझी को नेवता दिया
है। १३ तौभी जब जब मुझे वह यहूदी
मोर्दकै राजभवन के फाटक मे बैठा हुआ
दिखाई पड़ता है, तब तब यह सब मेरी
दृष्टि में व्यर्थ है*। १४ उसकी पत्नी
जेरेश और उसके सब मित्रो ने उस से कहा,
पचास हाथ ऊचा फासी का एक खम्भा,
बनाया जाए, और बिहान को राजा से
कहना, कि उस पर मोर्दकै लटका दिया
जाए, तब राजा के सग आनन्द से जेवनार
मे जाना। इस बात से प्रसन्न होकर
हामान ने वैसा ही फासी का एक खम्भा
बनवाया ।।

६ उस रात राजा को नीद नही आई,
इसलिये उसकी आज्ञा से इतिहास की
पुस्तक लाई गई, और पढ़कर राजा को
सुनाई गई। २ और यह लिखा हुआ
मिला, कि जब राजा क्षयर्ष के हाकिम जो
द्वारपाल भी थे, उन मे से बिगताना और
तेरेश नाम दो जनो ने उस पर हाथ
चलाने की युक्ति की थी उसे मोर्दकै ने
प्रगट किया था। ३ तब राजा ने पूछा,
इसके बदले मोर्दकै की क्या प्रतिष्ठा और
बडाई की गई ? राजा के जो सेवक उसकी
सेवा टहल कर रहे थे, उन्हो ने उसको
उत्तर दिया, उसके लिये कुछ भी नही
किया गया। ४ राजा ने पूछा, आंगन मे
कौन है ? उसी समय तो हामान राजा के
भवन से बाहरी आगन मे इस मनसा से

* मूल में—यह सब मेरे बराबर नही।

आया था, कि जो खम्भा उस ने मोर्दकै
के लिये तैयार कराया था, उस पर उसको
लटका देने की चर्चा राजा से करे। ५ तब
राजा के सेवकों ने उस से कहा, आगन मे तो
हामान खडा है। राजा ने कहा, उसे भीतर
बुलवा लाओ। ६ जब हामान भीतर
आया, तब राजा ने उस से पूछा, जिस
मनुष्य की प्रतिष्ठा राजा करना चाहता
हो तो उसके लिये क्या करना उचित होगा?
हामान ने यह सोचकर, कि मुझ से अधिक
राजा किस की प्रतिष्ठा करना चाहता
होगा? ७ राजा को उत्तर दिया, जिस
मनुष्य की प्रतिष्ठा राजा करना चाहे,
८ तो उसके लिये राजकीय वस्त्र लाया
जाए, जो राजा पहिनता है, और एक
घोडा भी, जिस पर राजा सवार होता
है, और उसके सिर पर जो राजकीय
मुकुट धरा जाता है वह भी लाया जाए।
९ फिर वह वस्त्र, और वह घोडा राजा
के किसी बडे हाकिम को सौपा जाए,
और जिसकी प्रतिष्ठा राजा करना चाहता
हो, उसको वह वस्त्र पहिनाया जाए, और
उस घोडे पर सवार करके, नगर के चौक
मे उसे फिराया जाए, और उसके आगे
आगे यह प्रचार किया जाए, कि जिसकी
प्रतिष्ठा राजा करना चाहता है, उसके
साथ ऐसा ही किया जाएगा। १० राजा
ने हामान से कहा, फुर्ती करके अपने
कहने के अनुसार उस वस्त्र और उस
घोडे को लेकर, उस यहूदी मोर्दकै से जो
राजभवन के फाटक मे बैठा करता है,
वैसा ही कर। जैसा तू ने कहा है उस मे
कुछ भी कमी होने न पाए। ११ तब
हामान ने उस वस्त्र, और उस घोडे को
लेकर, मोर्दकै को पहिनाया, और उसे
घोडे पर चढ़ाकर, नगर के चौक मे इस
प्रकार पुकारता हुआ घुमाया कि जिसकी
प्रतिष्ठा राजा करना चाहता है उसके
साथ ऐसा ही किया जाएगा।।

१२ तब मोर्दकै तो राजभवन के फाटक
मे लौट गया परन्तु हामान शोक करता
हुआ और सिर ढापे हुए झट अपने घर
को गया। १३ और हामान ने अपनी
पत्नी जेरेश और अपने सब मित्रों से
सब कुछ जो उस पर बीता था वर्णन
किया। १४ तब उसके बुद्धिमान मित्रों
और उसकी पत्नी जेरेश ने उस से कहा,
मोर्दकै जिसे तू नीचा दिखाना चाहता है,
यदि वह यहूदियों के वंश में का है, तो
तू उस पर प्रबल न होने पाएगा उस से
पूरी रीति नीचा ही खाएगा। १५ वे उस
मे बातें कर ही रहे थे, कि राजा के खोजे
आकर, हामान को एस्तेर की की हुई
जेवनार मे फुर्ती से लिवा ले गए।।

७ सो राजा और हामान एस्तेर रानी
की जेवनार मे आ गए। २ और
राजा ने दूसरे दिन दाखमधु पीते-पीते
एस्तेर से फिर पूछा, हे एस्तेर रानी!
तेरा क्या निवेदन है? वह पूरा किया
जाएगा। और तू क्या मागती है? माग,
और आधा राज्य तक तुझे दिया जाएगा।
३ एस्तेर रानी ने उत्तर दिया, हे राजा!
यदि तू मुझ पर प्रसन्न है, और राजा को
यह स्वीकार हो तो मेरे निवेदन से मुझे,
और मेरे मागने से मेरे लोगों को प्राणदान
मिले। ४ क्योंकि मै और मेरी जाति के
लोग बेच डाले गए है, और हम सब विध्वस-
घात और नाश किए जानेवाले है। यदि
हम केवल दास-दासी हो जाने के लिये
बेच डाले जाते, तो मै चुप रहती; चाहे
उस दशा मे भी वह विरोधी राजा की

हानि भर न सकता। ५ तब राजा क्षयर्ष
ने एस्तेर रानी से पूछा, वह कौन है?
और कहां है जिस ने ऐसा करने की मनसा
की है? ६ एस्तेर ने उत्तर दिया है कि
वह विरोधी और शत्रु यही दुष्ट हामान है!
तब हामान राजा-रानी के साम्हने भयभीत
हो गया। ७ राजा तो जलजलाहट में
आ, मधु पीने से उठकर, राजभवन की
बारी में निकल गया, और हामान यह
देखकर कि राजा ने मेरी हानि ठानी
होगी, एस्तेर रानी से प्राणदान मांगने
को खड़ा हुआ। ८ जब राजा राजभवन
की बारी से दाखमधु पीने के स्थान में
लौट आया तब क्या देखा, कि हामान
उसी चौकी पर जिस पर एस्तेर बैठी है
पड़ा है, और राजा ने कहा, क्या यह
घर ही में मेरे साम्हने ही रानी से बरबस
करना चाहता है? राजा के मुंह से यह
वचन निकला ही था, कि सेवकों ने हामान
का मुंह ढांप दिया। ९ तब राजा के
साम्हने उपस्थित रहनेवाले खोजों में से
हर्बोना नाम एक ने राजा से कहा, हामान
के यहां पचास हाथ ऊंचा फांसी का एक
खम्भा खड़ा है, जो उस ने मोर्दकै के लिये
बनवाया है, जिस ने राजा के हित की
बात कही थी। राजा ने कहा, उसको
उसी पर लटका दो। १० तब हामान
उसी खम्भे पर जो उस ने मोर्दकै के लिये
तैयार कराया था, लटका दिया गया।
इस पर राजा की जलजलाहट ठंडी हो गई॥

**(यहूदियों को अपने शत्रुओं के नाश करने की अनुमति मिलनी)**

८ उसी दिन राजा क्षयर्ष ने यहूदियों
के विरोधी हामान का घरबार एस्तेर
रानी को दे दिया। और मोर्दकै राजा के
साम्हने आया, क्योंकि एस्तेर ने राजा को
बताया था, कि उस से उसका क्या नाता
था। २ तब राजा ने अपनी वह
अंगूठी जो उस ने हामान से ले ली थी,
उतार कर, मोर्दकै को दे दी। और एस्तेर
ने मोर्दकै को हामान के घरबार पर
अधिकारी नियुक्त कर दिया॥

३ फिर एस्तेर दूसरी बार राजा से
बोली; और उसके पांव पर गिर, आंसू
बहा बहाकर उस से गिड़गिड़ाकर बिन्ती
की, कि अगागी हामान की बुराई और
यहूदियों की हानि की उसकी युक्ति निष्फल
की जाए। ४ तब राजा ने एस्तेर की
ओर सोने का राजदण्ड बढ़ाया। ५ तब
एस्तेर उठकर राजा के साम्हने खड़ी हुई,
और कहने लगी कि यदि राजा को स्वीकार
हो और वह मुझ से प्रसन्न है और यह बात
उसको ठीक जान पड़े, और मैं भी उसको
अच्छी लगती हूं, तो जो चिट्ठियां हम्मदाता
अगागी के पुत्र हामान ने राजा के सब
प्रान्तों के यहूदियों को नाश करने की
युक्ति करके लिखाई थी, उनको पलटने के
लिये लिखा जाए। ६ क्योंकि मैं अपने
जाति के लोगों पर पड़नेवाली उस विपत्ति
को किस रीति से देख सकूंगी? और मैं
अपने भाइयों के विनाश को क्योंकर देख
सकूंगी? ७ तब राजा क्षयर्ष ने एस्तेर
रानी से और मोर्दकै यहूदी से कहा, मैं
हामान का घरबार तो एस्तेर को दे चुका
हूं, और वह फांसी के खम्भे पर लटका
दिया गया है, इसलिये कि उस ने यहूदियों
पर हाथ बढ़ाया था। ८ सो तुम अपनी
समझ के अनुसार राजा के नाम से यहूदियों
के नाम पर लिखो, और राजा की अंगूठी
की छाप भी लगाओ; क्योंकि जो चिट्ठी
राजा के नाम से लिखी जाए, और उस पर

उसकी अगूठी की छाप लगाई जाए, उसको कोई भी पलट नही सकता ।।

९ सो उसी समय अर्थात् सीवान नाम तीसरे महीने के तेईसवे दिन को राजा के लेखक बुलवाए गए और जिस जिस बात की आज्ञा मोर्दकै ने उन्हे दी थी उसे यहूदियों और अधिपतियों और हिन्दुस्तान से लेकर कूश तक, जो एक सौ सत्ताईस प्रान्त है, उन सभों के अधिपतियो और हाकिमों को एक एक प्रान्त के अक्षरों मे और एक एक देश के लोगों की भाषा मे, और यहूदियो को उनके अक्षरो और भाषा मे लिखी गईं।
१० मोर्दकै ने राजा क्षयर्ष के नाम से चिट्ठिया लिखाकर, और उन पर राजा की अगूठी की छाप लगाकर, वेग चलनेवाले सरकारी घोडों, खच्चरों और साडनियो की डाक लगाकर, हरकारों के हाथ भेज दी।
११ इन चिट्ठियों मे सब नगरों के यहूदियो को राजा की ओर से अनुमति दी गई, कि वे इकट्ठे हो और अपना अपना प्राण बचाने के लिये तैयार होकर, जिस जाति वा प्रान्त से लोग अन्याय करके उनको वा उनकी स्त्रियों और बालबच्चों को दु:ख देना चाहे, उनको विध्वसघात और नाश करे, और उनकी धन सम्पत्ति लूट ले।
१२ और यह राजा क्षयर्ष के सब प्रान्तो मे एक ही दिन मे किया जाए, अर्थात् अदार नाम बारहवे महीने के तेरहवे दिन को।
१३ इस आज्ञा के लेख की नकले, समस्त प्रान्तों मे सब देशों के लोगों के पास खुली हुई भेजी गई; ताकि यहूदी उस दिन अपने शत्रुओ से पलटा लेने को तैयार रहे।
१४ सो हरकारे वेग चलनेवाले सरकारी घोड़ों पर सवार होकर, राजा की आज्ञा से फुर्ती करके जल्दी चले गए, और यह आज्ञा शूशन राजगढ़ मे दी गई थी ।।

१५ तब मोर्दकै नीले और श्वेत रग के राजकीय वस्त्र पहिने और सिर पर सोने का बड़ा मुकुट धरे हुए और सूक्ष्म सन और बैंजनी रग का बागा पहिने हुए, राजा के सम्मुख से निकला, और शूशन नगर के लोग आनन्द के मारे ललकार उठे ।।

१६ और यहूदियों को आनन्द और हर्ष हुआ और उनकी बडी प्रतिष्टा हुई।
१७ और जिस जिस प्रान्त, और जिस जिस नगर मे, जहा कही राजा की आज्ञा और नियम पहुंचे, वहा वहां यहूदियों को आनन्द और हर्ष हुआ, और उन्हो ने जेवनार करके उस दिन को खुशी का दिन माना। और उस देश के लोगो मे से बहुत लोग यहूदी बन गए, क्योकि उनके मन मे यहूदियो का डर समा गया था ।।

( पूरीम नाम पर्ब्ब का ठहराया जाना )

९ अदार नाम बारहवे महीने के तेरहवे दिन को, जिस दिन राजा की आज्ञा और नियम पूरे होने को थे, और यहूदियों के शत्रु उन पर प्रबल होने की आशा रखते थे, परन्तु इसके उलटे यहूदी अपने बैरियों पर प्रबल हुए, उस दिन,
२ यहूदी लोग राजा क्षयर्ष के सब प्रान्तों मे अपने अपने नगर मे इकट्ठे हुए, कि जो उनकी हानि करने का यत्न करे, उन पर हाथ चलाए। और कोई उनका साम्हना न कर सका, क्योकि उनका भय देश देश के सब लोगो के मन मे समा गया था।
३ वरन प्रान्तों के सब हाकिमों और अधिपतियो और प्रधानों और राजा के कर्मचारियों ने यहूदियों की सहायता की,

क्योंकि उनके मन मे मोर्दकै का भय समा
गया था। ४ मोर्दकै तो राजा के यहा
बहुत प्रतिष्ठित था, और उसकी कीर्त्ति
सब प्रान्तों में फैल गई; वरन उस पुरुष
मोर्दकै की महिमा बढ़ती चली गई।
५ और यहूदियों ने अपने सब शत्रुओं को
तलवार से मारकर और घात करके नाश
कर डाला, और अपने बैरियो से अपनी
इच्छा के अनुसार बर्ताव किया। ६ और
शूशन राजगढ मे यहूदियों ने पांच सौ
मनुष्यों को घात करके नाश किया।
७ और उन्हों ने पर्शन्दाता, दल्पोन,
अस्पाता, ८ पोराता, अदल्या, अरीदाता,
९ पर्मशता, अरीसै, अरीदै और वैजाता,
१० अर्थात् हम्मदाता के पुत्र यहूदियों के
विरोधी हामान के दसों पुत्रों को भी घात
किया; परन्तु उनके धन को न लूटा॥

११ उसी दिन शूशन राजगढ़ मे घात
किए हुओं की गिनती राजा को सुनाई
गई। १२ तब राजा ने एस्तेर रानी से
कहा, यहूदियों ने शूशन राजगढ़ ही मे
पांच सौ मनुष्य और हामान के दसो पुत्रों
को भी घात करके नाश किया है; फिर
राज्य के और और प्रान्तों मे उन्हों ने
न जाने क्या क्या किया होगा! अब
इस से अधिक तेरा निवेदन क्या है? वह
भी पूरा किया जाएगा। और तू क्या
मांगती है? वह भी तुझे दिया जाएगा।
१३ एस्तेर ने कहा, यदि राजा को स्वीकार
हो तो शूशन के यहूदियों को आज की
नाईं कल भी करने की आज्ञा दी जाए,
और हामान के दसों पुत्र फांसी के खम्भों
पर लटकाए जाएं। १४ राजा ने कहा,
ऐसा किया जाए; यह आज्ञा शूशन मे
दी गई, और हामान के दसों पुत्र लटकाए
गए। १५ और शूशन के यहूदियों ने
अदार महीने के चौदहवें दिन को भी
इकट्ठे होकर शूशन मे तीन सौ पुरुषों
को घात किया, परन्तु धन को न लूटा॥

१६ राज्य के और और प्रान्तों के
यहूदी इकट्ठे होकर अपना अपना प्राण
बचाने के लिये खडे हुए, और अपने
बैरियों में से पचहत्तर हजार मनुष्यों को
घात करके अपने शत्रुओं से विश्राम पाया;
परन्तु धन को न लूटा। १७ यह अदार
महीने के तेरहवे दिन को किया गया, और
चौदहवे दिन को उन्हों ने विश्राम करके
जेवनार की और आनन्द का दिन ठहराया।
१८ परन्तु शूशन के यहूदी अदार महीने
के तेरहवे दिन को, और उसी महीने के
चौदहवे दिन को इकट्ठे हुए, और उसी
महीने के पन्द्रहवें दिन को उन्हों ने विश्राम
करके जेवनार का और आनन्द का दिन
ठहराया। १९ इस कारण देहाती यहूदी
जो बिना शहरपनाह की बस्तियो मे रहते
हैं, वे अदार महीने के चौदहवे दिन को
आनन्द और जेवनार और खुशी और
आपस में बैना भेजने का दिन नियुक्त
करके मानते है॥

२० इन बातों का वृत्तान्त लिखकर,
मोर्दकै ने राजा क्षयर्ष के सब प्रान्तों मे,
क्या निकट क्या दूर रहनेवाले सारे यहूदियों
के पास चिट्ठियां भेजीं, २१ और यह
आज्ञा दी, कि अदार महीने के चौदहवे
और उसी महीने से पन्द्रहवें दिन को
प्रति वर्ष माना करें। २२ जिन में यहूदियों
ने अपने शत्रुओं से विश्राम पाया, और
यह महीना जिस मे शोक आनन्द से, और
विलाप खुशी से बदला गया; (माना करें)
और उनको जेवनार और आनन्द और
एक दूसरे के पास बैना भेजने और कंगालों
को दान देने के दिन मानें॥

२३ और यहूदियों ने जैसा आरम्भ
किया था, और जैसा मोर्दकै ने उन्हे लिखा,
वैसा ही करने का निश्चय कर लिया।
२४ क्योंकि हम्मदाता अगागी का पुत्र
हामान जो सब यहूदियों का विरोधी था,
उस ने यहूदियों के नाश करने की युक्ति
की, और उन्हे मिटा डालने और नाश
करने के लिये पूर अर्थात् चिट्ठी डाली
थी। २५ परन्तु जब राजा ने यह जान
लिया, तब उस ने आज्ञा दी और लिखवाई
कि जो दुष्ट युक्ति हामान ने यहूदियों के
विरुद्ध की थी वह उसी के सिर पर पलट
आए, तब वह और उसके पुत्र फांसी के
खम्भों पर लटकाए गए। २६ इस कारण
उन दिनों का नाम पूर शब्द से पूरीम रखा
गया। इस चिट्ठी की सब बातों के कारण,
और जो कुछ उन्हों ने इस विषय मे देखा
और जो कुछ उन पर बीता था, उसके
कारण भी २७ यहूदियो ने अपने अपने
लिये और अपनी सन्तान के लिये, और
उन सभों के लिये भी जो उन मे मिल
गए थे यह अटल प्रण किया, कि उस
लेख के अनुसार प्रति वर्ष उसके ठहराए
हुए समय में वे ये दो दिन माने। २८ और
पीढ़ी पीढ़ी, कुल कुल, प्रान्त प्रान्त, नगर
नगर मे ये दिन स्मरण किए और माने
जाएंगे। और पूरीम नाम के दिन यहूदियों
मे कभी न मिटेंगे और उनका स्मरण
उनके वंश से जाता न रहेगा।।
२९ फिर अबीहैल की बेटी एस्तेर
रानी, और मोर्दकै यहूदी ने, पूरीम के
विषय यह दूसरी चिट्ठी बड़े अधिकार के
साथ लिखी। ३० इसकी नकलें मोर्दकै ने
क्षयर्ष के राज्य के, एक सौ सत्ताईसों
प्रान्तों के सब यहूदियों के पास शान्ति
देनेवाली और सच्ची बातों के साथ इस
आशय से भेजीं, ३१ कि पूरीम के उन
दिनों के विशेष ठहराए हुए समयों मे
मोर्दकै यहूदी और एस्तेर रानी की आज्ञा
के अनुसार, और जो यहूदियो ने अपने
और अपनी सन्तान के लिये ठान लिया
था, उसके अनुसार भी उपवास और
विलाप किए जाए। ३२ और पूरीम के
विषय का यह नियम एस्तेर की आज्ञा
से भी स्थिर किया गया, और उनकी चर्चा
पुस्तक मे लिखी गई।।

( मोर्दकै का माहात्म्य )

१० और राजा क्षयर्ष ने देश और
समुद्र के टापू दोनों पर कर
लगाया। २ और उसके माहात्म्य और
पराक्रम के कामों, और मोर्दकै की उस
बड़ाई का पूरा ब्योरा, जो राजा ने उसकी
की थी, क्या वह मादै और फ़ारस के
राजाओं के इतिहास की पुस्तक में नहीं
लिखा है? ३ निदान यहूदी मोर्दकै, क्षयर्ष
राजा ही के नीचे था, और यहूदियों की
दृष्टि मे बड़ा था, और उसके सब भाई
उस से प्रसन्न थे, क्योंकि वह अपने लोगों
की भलाई की खोज मे रहा करता था
और अपने सब लोगों से शान्ति की बातें
कहा करता था।।

# अय्यूब

( अय्यूब का भारी परीक्षा में पड़ना )

१ ऊज देश मे अय्यूब नाम एक
पुरुष था, वह खरा और सीधा था
और परमेश्वर का भय मानता और बुराई
से परे रहता था। २ उसके सात बेटे और
तीन बेटिया उत्पन्न हुईं। ३ फिर उसके
सात हजार भेड-बकरिया, तीन हजार ऊंट,
पांच सौ जोडी बैल, और पाच सौ गदहियां,
और बहुत ही दास-दासिया थी; वरन
उसके इतनी सम्पत्ति थी, कि पूरबियों मे
वह सब से बड़ा था। ४ उसके बेटे अपने
अपने दिन पर एक दूसरे के घर मे खाने-
पीने को जाया करते थे, और अपनी तीनों
बहिनों को अपने संग खाने-पीने के लिये
बुलवा भेजते थे। ५ और जब जब जेवनार
के दिन पूरे हो जाते, तब तब अय्यूब उन्हे
बुलवाकर पवित्र करता, और बडी भोर
उठकर उनकी गिनती के अनुसार होमबलि
चढाता था; क्योंकि अय्यूब सोचता था,
कि कदाचित् मेरे लडकों ने पाप करके
परमेश्वर को छोड दिया हो। इसी रीति
अय्यूब सदैव किया करता था।।
६ एक दिन यहोवा परमेश्वर के पुत्र
उसके साम्हने उपस्थित हुए, और उनके
बीच शैतान भी आया। ७ यहोवा ने
शैतान से पूछा, तू कहां से आता है?
शैतान ने यहोवा को उत्तर दिया, कि
पृथ्वी पर इधर-उधर घूमते-फिरते और
डोलते-डालते आया हूं। ८ यहोवा ने
शैतान से पूछा, क्या तू ने मेरे दास अय्यूब
पर ध्यान दिया है? क्योंकि उसके तुल्य
खरा और सीधा और मेरा भय माननेवाला
और बुराई से दूर रहनेवाला मनुष्य और
कोई नही है। ९ शैतान ने यहोवा को
उत्तर दिया, क्या अय्यूब परमेश्वर का भय*
बिना लाभ के मानता है? १० क्या तू
ने उसकी, और उसके घर की, और जो
कुछ उसका है उसके चारों ओर बाड़ा
नही बान्धा? तू ने तो उसके काम पर
आशीष दी है, ११ और उसकी सम्पत्ति
देश भर मे फैल गई है। परन्तु अब अपना
हाथ बढाकर जो कुछ उसका है, उसे
छू; तब वह तेरे मुह पर तेरी निन्दा
करेगा। १२ यहोवा ने शैतान से कहा,
सुन, जो कुछ उसका है, वह सब तेरे हाथ
मे है; केवल उसके शरीर पर हाथ न
लगाना। तब शैतान यहोवा के साम्हने
से चला गया।।
१३ एक दिन अय्यूब के बेटे-बेटिया
बडे भाई के घर मे खाते और दाखमधु
पी रहे थे; १४ तब एक दूत अय्यूब के पास
आकर कहने लगा, हम तो बैलों से हल
जोत रहे थे, १५ और गदहियां उनके
पास चर रही थी, कि शबा के लोग धावा
करके उनको ले गए, और तलवार से
तेरे सेवकों को मार डाला, और मै ही
अकेला बचकर तुझे समाचार देने को आया
हू। १६ वह अभी यह कह ही रहा था
कि दूसरा भी आकर कहने लगा, कि
परमेश्वर की आग आकाश से गिरी और

* मूल में—तेरे मुख के साम्हने।

उस से भेड़-बकरियां और सेवक जलकर
भस्म हो गए; और मैं ही अकेला बचकर
तुझे समाचार देने को आया हूं। १७ वह
अभी यह कह ही रहा था, कि एक और
भी आकर कहने लगा, कि कसदी लोग
तीन गोल बान्धकर ऊंटों पर धावा करके
उन्हें ले गए, और तलवार से तेरे सेवकों
को मार डाला; और मैं ही अकेला बचकर
तुझे समाचार देने को आया हूं। १८ वह
अभी यह कह ही रहा था, कि एक और
भी आकर कहने लगा, तेरे बेटे-बेटियां बड़े
भाई के घर में खाते और दाखमधु पीते
थे, १९ कि जंगल की ओर से बड़ी
प्रचण्ड वायु चली, और घर के चारों
कोनों को ऐसा झोंका मारा, कि वह
जवानों पर गिर पड़ा और वे मर गए,
और मैं ही अकेला बचकर तुझे समाचार
देने को आया हूं।।

२० तब अय्यूब उठा, और बागा फाड़,
सिर मुंड़ाकर भूमि पर गिरा और दण्डवत्
करके कहा, २१ मैं अपनी मां के पेट से
नंगा निकला और वहीं नंगा लौट जाऊंगा;
यहोवा ने दिया और यहोवा ही ने लिया;
यहोवा का नाम धन्य है।।

२२ इन सब बातों में भी अय्यूब ने न
तो पाप किया, और न परमेश्वर पर
मूर्खता से दोष लगाया।।

२ फिर एक और दिन यहोवा पर-
मेश्वर के पुत्र उसके साम्हने उपस्थित
हुए, और उनके बीच शैतान भी उसके
साम्हने उपस्थित हुआ। २ यहोवा ने
शैतान से पूछा, तू कहां से आता है?
शैतान ने यहोवा को उत्तर दिया, कि
इधर-उधर घूमते-फिरते और डोलते-डालते
आया हूं। ३ यहोवा ने शैतान से पूछा,
क्या तू ने मेरे दास अय्यूब पर ध्यान दिया
है कि पृथ्वी पर उसके तुल्य खरा और
सीधा और मेरा भय माननेवाला और
बुराई से दूर रहनेवाला मनुष्य और कोई
नहीं है? और यद्यपि तू ने मुझे उसको
बिना कारण सत्यानाश करने को उभारा,
तौभी वह अब तक अपनी खराई पर बना
है। ४ शैतान ने यहोवा को उत्तर दिया,
खाल के बदले खाल, परन्तु प्राण के बदले
मनुष्य अपना सब कुछ दे देता है। ५ सो
केवल अपना हाथ बढ़ाकर उसकी हड्डियां
और मांस छू, तब वह तेरे मुंह पर तेरी
निन्दा करेगा। ६ यहोवा ने शैतान से
कहा, सुन, वह तेरे हाथ में है, केवल उसका
प्राण छोड़ देना।।

७ तब शैतान यहोवा के साम्हने से
निकला, और अय्यूब को पांव के तलवे
से ले सिर की चोटी तक बड़े बड़े फोड़ों
से पीड़ित किया। ८ तब अय्यूब खुजलाने
के लिये एक ठीकरा लेकर राख पर बैठ
गया। ९ तब उसकी स्त्री उस से कहने
लगी, क्या तू अब भी अपनी खराई पर
बना है? परमेश्वर की निन्दा कर, और
चाहे मर जाए तो मर जा।।

१० उस ने उस से कहा, तू एक मूढ़
स्त्री की सी बातें करती है, क्या हम जो
परमेश्वर के हाथ से सुख लेते हैं, दुःख
न लें? इन सब बातों में भी अय्यूब ने
अपने मुंह से कोई पाप नहीं किया।।

११ जब तेमानी एलीपज, और शूही
बिलदद, और नामाती सोपर, अय्यूब के
इन तीन मित्रों ने इस सब विपत्ति का
समाचार पाया जो उस पर पड़ी थी, तब
वे आपस में यह ठानकर कि हम अय्यूब
के पास जाकर उसके संग विलाप करेंगे,
और उसको शान्ति देंगे, अपने अपने यहां

से उसके पास चले। १२ जब उन्हों ने
दूर से आंख उठाकर अय्यूब को देखा और
उसे न चीन्ह सके, तब चिल्लाकर रो
उठे; और अपना अपना बागा फाडा,
और आकाश की ओर धूलि उडाकर अपने
अपने सिर पर डाली। १३ तब वे सात
दिन और सात रात उसके संग भूमि
पर बैठे रहे, परन्तु उसका दु:ख बहुत ही
बडा जान कर किसी ने उस से एक भी
बात न कही।।

(अय्यूब का अपने जन्मदिन को धिक्कारना)

३ इसके बाद अय्यूब मुंह खोलकर
अपने जन्मदिन को धिक्कारने २ और
कहने लगा,

३ वह दिन जल जाए जिस में मैं
उत्पन्न हुआ,
और वह रात भी जिस में कहा
गया, कि बेटे का गर्भ रहा।
४ वह दिन अन्धियारा हो जाए!
ऊपर से ईश्वर उसकी सुधि न ले,
और न उस में प्रकाश होए।
५ अन्धियारा और मृत्यु की छाया उस
पर रहे*।
बादल उस पर छाए रहें,
और दिन को अन्धेरा कर देनेवाली
चीजें उसे डराएं।।
६ घोर अन्धकार उस रात को पकडे;
वर्ष के दिनों के बीच वह आनन्द न
करने पाए,
और न महीनों में उसकी गिनती की
जाए।
७ सुनो, वह रात बांझ हो जाए;
उस में गाने का शब्द न सुन पड़े।
८ जो लोग किसी दिन को धिक्कारते हैं,
और लिब्यातान को छेडने में निपुण
हैं, उसे धिक्कारें।
९ उसकी संध्या के तारे प्रकाश न दें,
वह उजियाले की बाट जोहे पर वह
उसे न मिले,
वह भोर की पलकों को भी देखने न
पाए,
१० क्योंकि उस ने मेरी माता की कोख
को बन्द न किया* और कष्ट को
मेरी दृष्टि में न छिपाया।।
११ मैं गर्भ ही में क्यों न मर गया?
पेट से निकलते ही मेरा प्राण क्यों
न छूटा?
१२ मैं घुटनों पर क्यों लिया गया?
मैं छातियों को क्यों पीने पाया?
१३ ऐसा न होता तो मैं चुपचाप पडा
रहता, मैं सोता रहता और विश्राम
करता,
१४ और मैं पृथ्वी के उन राजाओं और
मन्त्रियों के साथ होता
जिन्हों ने अपने लिये सुनसान स्थान
बनवा लिए,
१५ वा मैं उन राजकुमारों के साथ होता
जिनके पास सोना था जिन्हों ने
अपने घरों को चान्दी से भर लिया
था,
१६ वा मैं असमय गिरे हुए गर्भ की नाईं
हुआ होता,
वा ऐसे बच्चों के समान होता जिन्हों
ने उजियाले को कभी देखा ही न हो।
१७ उस दशा में दुष्ट लोग फिर दु:ख
नहीं देते,

* मूल में—उसका दाम देकर उसे अपना ले।

* मूल में—उस ने मेरी कोख के किवाड़ बन्द न किए न मेरी आंखों से कष्ट छिपाया।

और थके मादे विश्राम पाते हैं।
१८ उस मे बन्धुए एक संग सुख से रहते हैं;
और परिश्रम करानेवाले का शब्द नही सुनते।
१९ उस मे छोटे बडे सब रहते है, और दास अपने स्वामी से स्वतन्त्र रहता है।।
२० दु:खियो को उजियाला,
और उदास मनवालो को जीवन क्यों दिया जाता है?
२१ वे मृत्यु की बाट जोहते है पर वह आती नही;
और गडे हुए धन से अधिक उसकी खोज करते है *;
२२ वे कब्र को पहुचकर आनन्दित और अत्यन्त मगन होते है।।
२३ उजियाला उस पुरुष को क्यो मिलता है जिसका मार्ग छिपा है,
जिसके चारो ओर ईश्वर ने घेरा बान्ध दिया है?
२४ मुझे तो रोटी खाने की सन्ती लम्बी लम्बी सांसे आती हैं,
और मेरा विलाप धारा की नाईं बहता रहता † है।
२५ क्योंकि जिस डरावनी बात से मैं डरता हू, वही मुझ पर आ पडती है,
और जिस बात से मैं भय खाता हू वही मुझ पर आ जाती है।
२६ मुझे न तो चैन, न शान्ति, न विश्राम मिलता है; परन्तु दु:ख ही आता है।।

* मूल में—उसके लिये खोदते हैं।
† मूल में—मेरे गर्जन जल की नाईं उडेले जाते हैं।

(एलीपज का वचन)

४ तब तेमानी एलीपज ने कहा,
२ यदि कोई तुझ से कुछ कहने लगे, तो क्या तुझे बुरा लगेगा?
परन्तु बोले बिना कौन रह सकता है?
३ सुन, तू ने बहुतो को शिक्षा दी है,
और निर्बल लोगो * को बलवन्त किया है।
४ गिरते हुओ को तू ने अपनी बातों से सम्भाल लिया,
और लडखड़ाते हुए लोगो † को तू ने बलवन्त किया।
५ परन्तु अब विपत्ति तो तुझी पर आ पडी, और तू निराश हुआ जाता है;
उस ने तुझे छुआ और तू घबरा उठा।
६ क्या परमेश्वर का भय ही तेरा आसरा नही?
और क्या तेरी चालचलन जो खरी है तेरी आशा नही?
७ क्या तुझे मालूम है कि कोई निर्दोष भी कभी नाश हुआ है? या कही सज्जन भी काट डाले गए?
८ मेरे देखने मे तो जो पाप को जोतते और दु:ख बोते है, वही उसको काटते है।
९ वे तो ईश्वर की श्वास से नाश होते, और उसके क्रोध के झोके से भस्म होते हैं।
१० सिंह का गरजना और हिंसक सिंह का दहाड़ना बन्द हो जाता है।
और जवान सिंहों के दांत तोडे जाते है।।

* मूल में—निर्बल हाथ।
† मूल में—टिकते हुए।

११ शिकार न पाकर बूढ़ा सिंह मर
जाता है,
और सिंहनी के बच्चे तितर बितर
हो जाते हैं ।।
१२ एक बात चुपके से मेरे पास पहुंचाई
गई,
और उसकी कुछ भनक मेरे कान
में पडी ।
१३ रात के स्वप्नों की चिन्ताओं के बीच
जब मनुष्य गहरी निद्रा मे रहते है,
१४ मुझे ऐसी थरथराहट और कपकंपी
लगी कि मेरी सब हड्डियां तक हिल
उठी ।
१५ तब एक आत्मा * मेरे साम्हने से
होकर चली;
और मेरी देह के रोएं खडे हो
गए ।
१६ वह चुपचाप ठहर गई और मैं उसकी
आकृति को पहिचान न सका ।
परन्तु मेरी आंखों के साम्हने कोई
रूप था;
पहिले सन्नाटा छाया रहा, फिर मुझे
एक शब्द सुन पडा,
१७ क्या नाशमान मनुष्य ईश्वर से अधिक
न्यायी होगा? क्या मनुष्य अपने
सृजनहार से अधिक पवित्र हो
सकता है?
१८ देख, वह अपने सेवको पर भरोसा
नही रखता,
और अपने स्वर्गदूतो को मूर्ख ठहराता
है,
१९ फिर जो मिट्टी के घरों मे रहते है,
और जिनकी नेव मिट्टी मे डाली
गई है,
और जो पतंगे की नाईं पिस जाते
है, उनकी क्या गणना ।
२० वे भोर से साझ तक नाश किए
जाते है,
वे सदा के लिये मिट जाते है,
और कोई उनका विचार भी नहीं
करता ।
२१ क्या उनके डेरे की डोरी उनके अन्दर
ही अन्दर नहीं कट जाती? वे बिना
बुद्धि के ही मर जाते है!

५ पुकार कर देख; क्या कोई है जो
तुझे उत्तर देगा?
और पवित्रों मे से तू किस की ओर
फिरेगा?
२ क्योंकि मूढ़ तो खेद करते करते नाश
हो जाता है,
और भोला जलते जलते मर मिटता
है ।
३ मैं ने मूढ़ को जब पकडते देखा है;
परन्तु अचानक मैं ने उसके वासस्थान
को धिक्कारा ।
४ उसके लडकेबाले उद्धार से दूर हैं,
और वे फाटक मे पीसे जाते है,
और कोई नही है जो उन्हे छुडाए ।।
५ उसके खेत की उपज भूखे लोग खा
लेते है,
वरन कटीली बाड में से भी निकाल
लेते हैं;
और प्यासा उनके धन के लिये फन्दा
लगाता है ।
६ क्योकि विपत्ति धूल से उत्पन्न नही
होती, और न कष्ट भूमि मे से
उगता है;
७ परन्तु जैसे चिंगारियां ऊपर ही ऊपर
को उड जाती है,

* वा वायु।

वैसे ही मनुष्य कष्ट ही भोगने के लिये
उत्पन्न हुआ है ।।
८ परन्तु मैं तो ईश्वर ही को खोजता
रहूंगा और अपना मुकद्दमा परमेश्वर
पर छोड दूगा ।
९ वह तो एसे बडे काम करता है
जिनकी थाह नही लगनी,
और इतने आश्चर्यकर्म करता है, जो
गिने नही जाते ।
१० वही पृथ्वी के ऊपर वर्षा करता,
और खेतों पर जल बरसाता है ।
११ इसी रीति वह नम्र लोगों को ऊंचे
स्थान पर बिठाता है,
और शोक का पहिरावा पहिने हुए
लोग ऊचे पर पहुचकर बचते है ।
१२ वह तो धूर्त्त लोगों की कल्पनाए
व्यर्थ कर देता है,
और उनके हाथों से कुछ भी बन
नहीं पडता ।
१३ वह बुद्धिमानों को उनकी धूर्त्तता ही
में फसाता है;
और कुटिल लोगों की युक्ति दूर
की जाती है ।
१४ उन पर दिन को अन्धेरा छा जाता
है, और दिन दुपहरी मे वे रात की
नाई टटोलते फिरते है ।
१५ परन्तु वह दरिद्रों को उनके वचनरूपी
तलवार मे * और बलवानों के हाथ
से बचाता है ।
१६ इसलिये कंगालों को आशा होती है,
और कुटिल मनुष्यो का मुह बन्द
हो जाता है ।।
१७ देख, क्या ही धन्य वह मनुष्य, जिसको
ईश्वर ताडना देता है,
इसलिये तू सर्वशक्तिमान की ताडना
को तुच्छ मत जान ।
१८ क्योंकि वही घायल करता, और वही
पट्टी भी बान्धता है :
वही मारता है, और वही अपने
हाथों से चगा भी करता है ।
१९ वह तुझे छः विपत्तियो से छुडाएगा,
वरन सात मे भी तेरी कुछ हानि
न होने पाएगी ।
२० अकाल मे वह तुझे मृत्यु से, और
युद्ध मे तलवार की धार से बचा
लेगा ।।
२१ तू वचनरूपी कोडे से बचा रहेगा
और जब विनाश आए, तब भी
तुझे भय न होगा ।
२२ तू उजाड और अकाल के दिनों मे
हँसमुख रहेगा,
और तुझे बनैले जन्तुओं से डर न
लगेगा ।
२३ वरन मैदान के पत्थर भी तुझ से
वाचा बान्धे रहेंगे,
और वनपशु तुझ से मेल रखेंगे ।
२४ और तुझे निश्चय होगा, कि तेरा
डेरा कुशल से है,
और जब तू अपने निवास मे देखे
तब कोई वस्तु खोई न होगी ।
२५ तुझे यह भी निश्चित होगा, कि मेरे
बहुत वंश होंगे ।
और मेरे सन्तान पृथ्वी की घास के
तुल्य बहुत होंगे ।
२६ जैसे पूलियों का ढेर समय पर खलिहान
मे रखा जाता है,
वैसे ही तू पूरी अवस्था का होकर
कब्र को पहुचेगा ।

* मूल में—तलवार से उनके मुह से।

* मूल में—छिपाया जायगा।

२७ देख, हम ने खोज खोजकर ऐसा ही
पाया है;
इसे तू सुन, और अपने लाभ के लिये
ध्यान मे रख ।।

( अय्यूब का उत्तर )

६ फिर अय्यूब ने कहा,
२ भला होता कि मेरा खेद तौला
जाता, और मेरी सारी विपत्ति
तुला मे धरी जाती !
३ क्योकि वह समुद्र की बालू से भी
भारी ठहरती;
इसी कारण मेरी बाते उतावली से
हुई है ।
४ क्योंकि सर्वशक्तिमान के तीर मेरे
अन्दर चुभे है;
और उनका विष मेरी आत्मा मे
पैठ गया है *;
ईश्वर की भयंकर बात मेरे विरुद्ध
पाति बान्धे है ।
५ जब बनैले गदहे को घास मिलती,
तब क्या वह रेकता है ?
और बैल चारा पाकर क्या डकारता
है ?
६ जो फीका है वह क्या बिना नमक
खाया जाता है ?
क्या अण्डे की सफेदी मे भी कुछ
स्वाद होता है ?
७ जिन वस्तुओं को मै छूना भी नही
चाहता वही मानो मेरे लिये घिनौना
आहार ठहरी है ।।
८ भला होता कि मुझे मुंह मागा वर
मिलता और जिस बात की मै आशा
करता हू वह ईश्वर मुझे दे
देता !

* मूल में—मेरी आत्मा को पी लेता है।

९ कि ईश्वर प्रसन्न होकर मुझे कुचल
डालता, और हाथ बढ़ाकर मुझे
काट डालता !
१० यही मेरी शान्ति का कारण; वरन
भारी पीडा मे * भी मै इस कारण
से उछल पड़ता;
क्योंकि मै ने उस पवित्र के वचनों
का कभी इनकार नही किया ।
११ मुझ मे बल ही क्या है कि मै आशा
रखू ? और मेरा अन्त ही क्या
होगा, कि मै धीरज धरू ?
१२ क्या मेरी दृढ़ता पत्थरों की सी है ?
क्या मेरा शरीर पीतल का है ?
१३ क्या मैं निराधार नही हूं ?
क्या काम करने की शक्ति मुझ से
दूर नही हो गई ?
१४ जो पड़ोसी पर कृपा नहीं करता वह
सर्वशक्तिमान का भय मानना छोड
देता है ।
१५ मेरे भाई नाले के समान विश्वासघाती
हो गए है,
वरन उन नालों के समान जिनकी
धार सूख जाती है;
१६ और वे बरफ के कारण काले से
हो जाते है,
और उन मे हिम छिपा रहता है ।
१७ परन्तु जब गरमी होने लगती तब
उनकी धाराए लोप हो जाती है,
और जब कडी धूप पडती है तब वे
अपनी जगह से उड़ जाते है †,
१८ वे घूमते घूमते सूख जाती, और
सुनसान स्थान मे बहकर नाश होती
है ।

* मूल में—बिना छोड़ने की पीड़ा में।
† मूल में—उनके मार्ग की डगर घूमती
है।

१९ तेमा के बनजारे देखते रहे और
शबा के काफिलेवालों ने उनका
रास्ता देखा।
२० वे लज्जित हुए क्योंकि उन्हों ने
भरोसा रखा था और वहा पहुचकर
उनके मुह सूख गए।
२१ उसी प्रकार अब तुम भी कुछ न
रहे, मेरी विपत्ति देखकर तुम डर
गए हो।
२२ क्या मैं ने तुम से कहा था, कि मुझे
कुछ दो? वा अपनी सम्पत्ति में से
मेरे लिये घूस दो?
२३ वा मुझे सतानेवाले के हाथ से
बचाओ? वा उपद्रव करनेवालो के
वश से छुडा लो?
२४ मुझे शिक्षा दो और मैं चुप रहूगा,
और मुझे समझाओ, कि मैं ने किस
बात मे चूक की है।।
२५ सच्चाई के वचनों मे कितना प्रभाव
होता है, परन्तु तुम्हारे विवाद से
क्या लाभ होता है?
२६ क्या तुम बाते पकडने * की कल्पना
करते हो?
निराश जन की बाते तो वायु की
सी है।।
२७ तुम अनाथों पर चिट्ठी डालते, और
अपने मित्र को बेचकर लाभ उठाने-
वाले हो।।
२८ इसलिये अब कृपा करके मुझे देखो,
निश्चय मैं तुम्हारे साम्हने कदापि
झूठ न बोलूगा।।
२९ फिर कुछ अन्याय न होने पाए; फिर
इस मुक़द्दमे मे मेरा धर्म ज्यो का
त्यों बना है, मैं सत्त पर हूं।

* मूल में—डांटने।

३० क्या मेरे वचनों मे * कुछ कुटिलता
है?
क्या मैं † दुष्टता नही पहचान
सकता?

७ क्या मनुष्य को पृथ्वी पर कठिन
सेवा करनी नही पडती?
क्या उसके दिन मजदूर के से नही
होते?
२ जैसा कोई दास छाया की अभिलाषा
करे, वा मजदूर अपनी मजदूरी की
आशा रखे,
३ वैसा ही मैं अनर्थ के महीनो का
स्वामी बनाया गया हू, और मेरे
लिये क्लेश से भरी राते ठहराई
गई है।।
४ जब मैं लेट जाता, तब कहता हू,
मैं कब उठूगा? और रात कब
बीतेगी?
और पौ फटने तक छटपटाते छटपटाते
उकता जाता हू।।
५ मेरी देह कीडो और मिट्टी के ढेलो
से ढकी हुई है,
मेरा चमडा सिमट जाता, और फिर
गल जाता है।
६ मेरे दिन जुलाहे की धड़की से अधिक
फुर्ती से चलनेवाले है और निराशा
मे बीते जाते है।।
७ याद कर कि मेरा जीवन वायु ही है;
और मैं अपनी आंखो से कल्याण
फिर न देखूगा।।
८ जो मुझे अब देखता है उसे मैं फिर
दिखाई न दूगा;

* मूल में—मेरी जीभ पर।
† मूल में—मेरा तालू।

तेरी आंखें मेरी ओर होंगी परन्तु
मैं न मिलूंगा ।।
९ जैसे बादल छटकर लोप हो जाता है,
वैसे ही अधोलोक में उतरनेवाला
फिर वहां से नही लौट सकता;
१० वह अपने घर को फिर लौट न
आएगा, और न अपने स्थान मे फिर
मिलेगा * ।।
११ इसलिये मै अपना मुह बन्द न रखूगा;
अपने मन का खेद खोलकर कहूगा;
और अपने जीव की कड़ुवाहट के
कारण कुडकुड़ाता रहूंगा ।।
१२ क्या मै समुद्र हूं, वा मगरमच्छ हू,
कि तू मुझ पर पहरा बैठाता है ?
१३ जब जब मै सोचता हू कि मुझे खाट
पर शान्ति मिलेगी,
और बिछौने पर मेरा खेद कुछ
हलका होगा;
१४ तब तब तू मुझे स्वप्नो से घबरा
देता,
और दर्शनों से भयभीत कर देता है;
१५ यहां तक कि मेरा जी फांसी को,
और जीवन से मृत्यु को अधिक
चाहता है ।।
१६ मुझे अपने जीवन से घृणा आती
है; मै सर्वदा जीवित रहना नही
चाहता ।
मेरा जीवनकाल सांस सा है, इसलिये
मुझे छोड़ दे ।।
१७ मनुष्य क्या है, कि तू उसे महत्व दे,
और अपना मन उस पर लगाए,
१८ और प्रति भोर को उसकी सुधि ले,
और प्रति क्षण उसे जांचता रहे ?
१९ तू कब तक मेरी ओर आंख लगाए
रहेगा, और इतनी देर के लिये भी
मुझे न छोड़ेगा कि मै अपना थूक
निगल लू ?
२० हे मनुष्यों के ताकनेवाले, मै ने पाप
तो किया होगा, तो मै ने तेरा
क्या बिगाडा ?
तू ने क्यों मुझ को अपना निशाना
बना लिया है,
यहा तक कि मै अपने ऊपर आपही
बोझ हुआ हूं ?
२१ और तू क्यों मेरा अपराध क्षमा नही
करता ?
और मेरा अधर्म क्यों दूर नही करता ?
अब तो मै मिट्टी मे सो जाऊगा,
और तू मुझे यत्न से ढूढ़ेगा पर मेरा
पता नही मिलेगा ।

८ (बिलदद का वचन)
तब शूही बिलदद ने कहा,
२ तू कब तक ऐसी ऐसी बाते करता
रहेगा ? और तेरे मुंह की बाते
कब तक प्रचण्ड वायु सी रहेगी ?
३ क्या ईश्वर अन्याय करता है ?
और क्या सर्वशक्तिमान धर्म को
उलटा करता है ?
४ यदि तेरे लड़केबालों ने उसके विरुद्ध
पाप किया है,
तो उस ने उनको उनके अपराध का
फल भुगताया है * ।।
५ तौभी यदि तू आप ईश्वर को यत्न
से ढूंढ़ता,
और सर्वशक्तिमान से गिडगिडाकर
बिनती करता,

* मूल में—उसका स्थान उसे फिर न चीन्हेगा ।

* मूल में— उनके अपराध के हाथ में भेजा है ।

६ और यदि तू निर्मल और धर्मी रहता,
तो निश्चय वह तेरे लिये जागता;
और तेरी धार्मिकता का निवास फिर
ज्यों का त्यों कर देता ।।
७ चाहे तेरा भाग पहिले छोटा ही रहा
हो परन्तु अन्त मे तेरी बहुत बढ़ती
होती ।।
८ अगली पीढ़ी के लोगो से तो पूछ,
और जो कुछ उनके पुरखाओ ने जांच
पड़ताल की है उस पर ध्यान दे ।।
९ क्योंकि हम तो कल ही के है, और
कुछ नही जानते;
और पृथ्वी पर हमारे दिन छाया की
नाई बीतते जाते है ।।
१० क्या वे लोग तुझ से शिक्षा की बातें
न कहेंगे ?
क्या वे अपने मन से बात न निकालेंगे ?
११ क्या कछार की घास पानी बिना
बढ़ सकती है ?
क्या सरकण्डा कीच बिना बढ़ता है ?
१२ चाहे वह हरी हो, और काटी भी
न गई हो,
तौभी वह और सब भाति की घास
से पहिले ही सूख जाती है ।।
१३ ईश्वर के सब बिसरानेवालों की गति
ऐसी ही होती है
और भक्तिहीन की आशा टूट जाती
है ।।
१४ उसकी आशा का मूल कट जाता
है;
और जिसका वह भरोसा करता है,
वह मकडी का जाला ठहराता है ।।
१५ चाहे वह अपने घर पर टेक लगाए
परन्तु वह न ठहरेगा;
वह उसे दृढ़ता से थांभेगा परन्तु वह
स्थिर न रहेगा ।।
१६ वह घाम पाकर हरा भरा हो जाता है,
और उसकी डालिया बगीचे में चारो
ओर फैलती हैं ।।
१७ उसकी जड कंकरों के ढेर मे लिपटी
हुई रहती है,
और वह पत्थर के स्थान को देख
लेता है ।।
१८ परन्तु जब वह अपने स्थान पर से
नाश किया जाए,
तब वह स्थान उस से यह कहकर
मुह मोड लेगा कि मै ने उसे कभी
देखा ही नही ।
१९ देख, उसकी आनन्द भरी चाल यही है;
फिर उसी मिट्टी मे से दूसरे उगेंगे ।।
२० देख, ईश्वर न तो खरे मनुष्य को
निकम्मा जानकर छोड़ देता है,
और न बुराई करनेवालों को
सभालता * है ।।
२१ वह तो तुझे हसमुख करेगा;
और तुझ से † जयजयकार कराएगा ।।
२२ तेरे बैरी लज्जा का वस्त्र पहिनेंगे,
और दुष्टों का डेरा कही रहने न
पाएगा ।।

(अय्यूब बिलदद को उत्तर देता)

९ तब अय्यूब ने कहा,
२ मै निश्चय जानता हू, कि बात ऐसी
ही है;
परन्तु मनुष्य ईश्वर की दृष्टि मे
क्योंकर धर्मी ठहर सकता है ?
३ चाहे वह उस से मुकद्दमा लडना भी
चाहे
तौभी मनुष्य हजार बातों में से एक
का भी उत्तर न दे सकेगा ।।

* मूल में—का हाथ थाम्भता है।
† मूल में—तेरे होठों से।

४ वह बुद्धिमान और अति सामर्थी है :
उसके विरोध मे हठ करके कौन
कभी प्रबल हुआ है ?
५ वह तो पर्वतों को अचानक हटा देता
है और उन्हे पता भी नही लगता,
वह क्रोध मे आकर उन्हे उलट पुलट
कर देता है ।
६ वह पृथ्वी को हिलाकर उसके स्थान
मे अलग करता है,
और उसके खम्भे कापने लगते
है ।।
७ उसकी आज्ञा बिना सूर्य उदय होता
ही नही;
और वह तारो पर मुहर लगाता है,
८ वह आकाशमगडल को अकेला ही
फैलाता है,
और समुद्र की ऊची ऊची लहरों पर
चलता है;
९ वह सप्तर्षि, मृगशिरा और कचपचिया
और दक्खिन के नक्षत्रो * का बनाने-
वाला है ।।
१० वह तो ऐसे बडे कर्म करता है,
जिनकी थाह नही लगती,
और इतने आश्चर्यकर्म करता है,
जो गिने नही जा सकते ।
११ देखो, वह मेरे साम्हने से होकर तो
चलता है परन्तु मुझको नही
दिखाई पड़ता,
और आगे को बढ़ जाता है, परन्तु
मुझे सूझ ही नही पडता है ।
१२ देखो, जब वह छीनने लगे, तब उसको
कौन रोकेगा ?
कौन उस से कह सकता है कि तू यह
क्या करता है ?

* मूल में—कोठरियों.

१३ ईश्वर अपना क्रोध ठंडा नहीं करता ।
अभिमानी * के सहायकों को उसके
पाव तले झुकना पड़ता है ।।
१४ फिर मै क्या हू, जो उसे उत्तर दू,
और बाते छाट छाटकर उस से
विवाद करू ?
१५ चाहे मै निर्दोष भी होता परन्तु उसको
उत्तर न दे सकता,
मै अपने मुद्दई से गिडगिडाकर बिनती
करता ।।
१६ चाहे मेरे पुकारने से वह उत्तर भी
देता,
तौभी मै इस बात की प्रतीति न
करता, कि वह मेरी बात सुनता
है ।।
१७ वह तो आधी चलाकर मुझे तोड
डालता है,
और बिना कारण मेरे चोट पर चोट
लगाता है ।।
१८ वह मुझे सास भी लेने नही देता है,
और मुझे कडवाहट से भरता है ।।
१९ जो सामर्थ्य की चर्चा हो, तो देखो,
वह बलवान है :
और यदि न्याय की चर्चा हो, तो
वह कहेगा मुझ से कौन मुकद्दमा
लड़ेगा † ?
२० चाहे मै निर्दोष ही क्यों न हू, परन्तु
अपने ही मुह से दोषी ठहरूगा;
खरा होने पर भी वह मुझे कुटिल
ठहराएगा ।।
२१ मै खरा तो हू, परन्तु अपना भेद
नही जानता;
अपने जीवन से मुझे घृणा आती है ।।

* मूल में—रहब।
† मूल में—मेरे लिये कौन समय ठहराएगा।

२२ बात तो एक ही है, इस से मैं यह
कहता हूं
कि ईश्वर खरे और दुष्ट दोनो को
नाश करता है ।।
२३ जब लोग विपत्ति * से अचानक मरने
लगते हैं तब वह निर्दोष लोगो के
जांचे जाने पर हंसता है ।।
२४ देश दुष्टो के हाथ में दिया गया है ।
वह उसके न्यायियो की आखों को
मून्द देता है †;
इसका करनेवाला वही न हो तो
कौन है ?
२५ मेरे दिन हरकारे से भी अधिक वेग
से चले जाते हैं,
वे भागे जाते हैं और उनको कल्याण
कुछ भी दिखाई नही देता ।।
२६ वे वेग चाल से नावों की नाईं चले
जाते हैं,
वा अहेर पर झपटते हुए उक़ाब की
नाईं ।।
२७ जो मैं कहूं, कि विलाप करना भूल
जाऊंगा,
और उदासी ‡ छोड़कर अपना मन
प्रफुल्लित कर लूंगा,
२८ तब मैं अपने सब दुखों से डरता हूं ।
मैं तो जानता हूं, कि तू मुझे निर्दोष
न ठहराएगा ।।
२९ मैं तो दोषी ठहरूंगा;
फिर व्यर्थ क्यों परिश्रम करूं ?
३० चाहे मैं हिम के जल में स्नान करूं,
और अपने हाथ खार से निर्मल करूं,
३१ तौभी तू मुझे गड़हे में डाल ही देगा,
और मेरे वस्त्र भी मुझ से घिनाएंगे ।।

* मूल मे—कोड़े ।
† मूल में—के मुंह ढांपता है ।
‡ मूल में—मुंह ।

३२ क्योंकि वह मेरे तुल्य मनुष्य नही
है कि मैं उस से वादविवाद कर
सकूं,
और हम दोनो एक दूसरे से मुकद्दमा
लड सकें ।।
३३ हम दोनो के बीच कोई बिचवई नही
है,
जो हम दोनों पर अपना हाथ रखे ।।
वह अपना सोंटा मुझ पर से दूर करे
३४ और उसकी भय देनेवाली बात मुझे
न घबराए ।
३५ तब मैं उस से निडर होकर कुछ
कह सकूंगा,
क्योंकि मैं अपनी दृष्टि मे ऐसा नही
हूं ।।

१० मेरा प्राण जीवित रहने से
उकताता है;
मैं स्वतन्त्रता पूर्वक कुड़कुडाऊंगा *;
और मैं अपने मन की कडवाहट के
मारे बातें करूंगा ।
२ मैं ईश्वर से कहूंगा, मुझे दोषी न
ठहरा;
मुझे बता दे, कि तू किस कारण
मुझ से मुकद्दमा लड़ता है ?
३ क्या तुझे अन्धेर करना,
और दुष्टो की युक्ति को सुफल
करके †
अपने हाथों के बनाए हुए ‡ को
निकम्मा जानना भला लगता है ?
४ क्या तेरी देहधारियों की सी आंखे
हैं ?

* मूल में—अपनी कुड़कुड़ाहट अपने ऊपर
छोड़ूंगा ।
† मूल में—युक्ति पर चमक के ।
‡ मूल में—हाथों के परिश्रम ।

और क्या तेरा देखना मनुष्य का
सा है ?
५ क्या तेरे दिन मनुष्य के दिन के
समान हैं,
वा तेरे वर्ष पुरुष के समयों के तुल्य हैं,
६ कि तू मेरा अधर्म ढूंढ़ता,
और मेरा पाप पूछता है ?
७ तुझे तो मालूम ही है, कि मैं दुष्ट
नहीं हूं,
और तेरे हाथ से कोई छुड़ानेवाला
नहीं !
८ तू ने अपने हाथों से मुझे ठीक रचा
है और जोड़कर बनाया है;
तौभी मुझे नाश किए डालता है ।।
९ स्मरण कर, कि तू ने मुझ को गून्धी
हुई मिट्टी की नाईं बनाया,
क्या तू मुझे फिर धूल में मिलाएगा ?
१० क्या तू ने मुझे दूध की नाईं उंडेलकर,
और दही के समान जमाकर नहीं
बनाया ?
११ फिर तू ने मुझ पर चमड़ा और मांस
चढ़ाया
और हड्डियां और नसें गूंथकर मुझे
बनाया है ।
१२ तू ने मुझे जीवन दिया, और मुझ
पर करुणा की है;
और तेरी चौकसी से मेरे प्राण की
रक्षा हुई है ।।
१३ तौभी तू ने ऐसी बातों को अपने मन
में छिपा रखा;
मैं तो जान गया, कि तू ने ऐसा ही
करने को ठाना था ।।
१४ जो मैं पाप करूं, तो तू उसका लेखा
लेगा;
और अधर्म करने पर मुझे निर्दोष
न ठहराएगा ।।
१५ जो मैं दुष्टता करूं तो मुझ पर हाय !
और जो मैं धर्मी बनूं तौभी मैं
सिर न उठाऊंगा,
क्योंकि मैं अपमान से भरा हुआ हूं
और अपने दुःख पर ध्यान रखता
हूं ।।
१६ और चाहे सिर उठाऊं तौभी तू सिंह
की नाईं मेरा अहेर करता है,
और फिर मेरे विरुद्ध आश्चर्यकर्म
करता है ।।
१७ तू मेरे साम्हने अपने नये नये साक्षी
ले आता है,
और मुझ पर अपना क्रोध बढ़ाता
है;
और मुझ पर सेना पर सेना चढ़ाई
करती है ।।
१८ तू ने मुझे गर्भ से क्यों निकाला ?
नहीं तो मैं वहीं प्राण छोड़ता,
और कोई मुझे देखने भी न
पाता ।
१९ मेरा होना न होने के समान होता,
और पेट ही से क़ब्र को पहुंचाया
जाता ।
२० क्या मेरे दिन थोड़े नहीं ? मुझे
छोड़ दे,
और मेरी ओर से मुंह फेर ले, कि
मेरा मन थोड़ा शान्त हो जाए
२१ इस से पहिले कि मैं वहां जाऊं, जहां
से फिर न लौटूंगा, अर्थात् अन्धियारे
और घोर अन्धकार के देश में, जहां
अन्धकार ही अन्धकार है;
२२ और मृत्यु के अन्धकार का देश जिस
में सब कुछ गड़बड़ है;
और जहां प्रकाश भी ऐसा है जैसा
अन्धकार ।।

(सोपर का वचन)

११ तब नामाती सोपर ने कहा :
२ बहुत सी बाते जो कही गई है,
क्या उनका उत्तर देना न चाहिये ?
क्या बकवादी मनुष्य धर्मी ठहराया
जाए ?
३ क्या तेरे बडे बोल के कारण लोग
चुप रहे ?
और जब तू ठट्ठा करता है, तो क्या
कोई तुझे लज्जित न करे ?
४ तू तो यह कहता है कि मेरा सिद्धान्त
शुद्ध है
और मै ईश्वर की * दृष्टि मे पवित्र
हूं ।।
५ परन्तु भला हो, कि ईश्वर स्वय बाते
करे,
और तेरे विरुद्ध मुह खोले,
६ और तुझ पर बुद्धि की गुप्त बाते
प्रगट करे,
कि उनका मर्म तेरी बुद्धि से बढ़कर †
है ।
इसलिये जान ले, कि ईश्वर तेरे अधर्म
मे से बहुत कुछ भूल जाता
है ।
७ क्या तू ईश्वर का गूढ भेद पा सकता
है ?
और क्या तू सर्वशक्तिमान का मर्म
पूरी रीति से जांच सकता है ?
८ वह आकाश सा ऊंचा है; तू क्या
कर सकता है ?
वह अधोलोक से गहिरा है, तू कहा
समझ सकता है ?
९ उसकी माप पृथ्वी से भी लम्बी है
और समुद्र से चौड़ी है ।।

* मूल में—तेरी।
† मूल में—दुगना।

१० जब ईश्वर बीच से गुजरकर बन्द
कर दे
और अदालत (कचहरी) मे बुलाए,
तो कौन उसको रोक सकता है ।।
११ क्योंकि वह पाखण्डी मनुष्यो का
भेद जानता है,
और अनर्थ काम को बिना सोच
विचार किए भी जान लेता है ।।
१२ परन्तु मनुष्य छूछा और निर्बुद्धि
होता है,
क्योकि मनुष्य जन्म ही से जंगली
गदहे के बच्चे के समान होता है ।।
१३ यदि तू अपना मन शुद्ध करे,
और ईश्वर की ओर अपने हाथ
फैलाए,
१४ और जो कोई अनर्थ काम तुझ से
होता हो उसे दूर करे,
और अपने डेरों मे कोई कुटिलता
न रहने दे,
१५ तब तो तू निश्चय अपना मुह निष्कलक
दिखा * सकेगा;
और तू स्थिर होकर कभी न
डरेगा ।।
१६ तब तू अपना दुःख भूल जाएगा, तू
उसे उस पानी के समान स्मरण
करेगा जो बह गया हो ।
१७ और तेरा जीवन दोपहर से भी अधिक
प्रकाशमान होगा;
और चाहे अन्धेरा भी हो तौभी वह
भोर सा हो जाएगा ।।
१८ और तुझे आशा होगी, इस कारण
तू निर्भय रहेगा;
और अपने चारों ओर देख देखकर
तू निर्भय विश्राम कर सकेगा ।।

* मूल में—बिना कलंक उठा।

१६ और जब तू लेटेगा, तब कोई तुझे
डराएगा नही;
और बहुतेरे तुझे प्रसन्न करने का
यत्न करेंगे ।।
२० परन्तु दुष्ट लोगो की आंखे रह
जाएगी,
और उन्हे कोई शरण स्थान न मिलेगा
और उनकी आशा यही होगी कि
प्राण निकल जाए ।।

१२ (अय्यूब सोपर को उत्तर देता है)
तब अय्यूब ने कहा,
२ निःसन्देह मनुष्य तो तुम ही हो *
और जब तुम मरोगे तब बुद्धि भी
जाती रहेगी ।।
३ परन्तु तुम्हारी नाई मुझ मे भी
समझ है,
मै तुम लोगों से कुछ नीचा नही हू
कौन ऐसा है जो ऐसी बाते न जानता
हो ?
४ मै ईश्वर से प्रार्थना करता था, और
वह मेरी सुन लिया करता था;
परन्तु अब मेरे पडोसी मुझ पर
हंसते है;
जो धर्मी और खरा मनुष्य है, वह
हंसी का कारण हो गया है ।
५ दुःखी लोग तो सुखियों की समझ
में तुच्छ जाने जाते है;
और जिनके पाव फिसला चाहते
है उनका अपमान अवश्य ही होता
है ।।
६ डाकुओं के डेरे कुशल क्षेम से रहते
है,
और जो ईश्वर को क्रोध दिलाते है,
वह बहुत ही निडर रहते है;
और उनके हाथ मे ईश्वर बहुत
देता है ।।
७ पशुओं से तो पूछ और वे तुझे
दिखाएंगे;
और आकाश के पक्षियों से, और वे
तुझे बता देंगे ।।
८ पृथ्वी पर ध्यान दे, तब उस से तुझे
शिक्षा मिलेगी;
और समुद्र की मछलिया भी तुझ
से वर्णन करेंगी ।।
९ कौन इन बातों को नही जानता,
कि यहोवा ही ने अपने हाथ से इस
संसार को बनाया है ।।
१० उसके हाथ मे एक एक जीवधारी
का प्राण, और
एक एक देहधारी मनुष्य की आत्मा
भी रहती है ।।
११ जैसे जीभ * से भोजन चखा जाता है,
क्या वैसे ही कान से वचन नही
परखे जाते ?
१२ बूढ़ों मे बुद्धि पाई जाती है,
और दिनी लोगों में समझ होती
तो है ।।
१३ ईश्वर मे पूरी बुद्धि और पराक्रम
पाए जाते है;
युक्ति और समझ उसी मे है ।।
१४ देखो, जिसको वह ढा दे, वह फिर
बनाया नहीं जाता; जिस मनुष्य
को वह बन्द करे, वह फिर खोला
नही जाता ।
१५ देखो, जब वह वर्षा को रोक रखता
है तो जल सूख जाता है,
फिर जब वह जल छोड़ देता है तब
पृथ्वी उलट जाती है ।।

* मूल में—देश के लोग हो।

* मूल में—तालू।

१६ उस में सामर्थ्य और खरी बुद्धि पाई
जाती है;
धोखा देनेवाला और धोखा खानेवाला
दोनों उसी के हैं ।।
१७ वह मन्त्रियों को लूटकर बन्धुआई मे
ले जाता,
और न्यायियों को मूर्ख बना देता
है ।।
१८ वह राजाओं का अधिकार तोड़ देता
है;
और उनकी कमर पर बन्धन बन्धवाता
है ।।
१९ वह याजकों को लूटकर बन्धुआई मे
ले जाता और सामर्थियों को उलट
देता है ।।
२० वह विश्वासयोग्य पुरुषों से बोलने की
शक्ति और पुरनियों से विवेक की
शक्ति * हर लेता है ।।
२१ वह हाकिमों को अपने अपमान से
लादता,
और बलवानों के हाथ ढीले कर देता
है † ।।
२२ वह अन्धियारे की गहरी बाते प्रगट
करता,
और मृत्यु की छाया को भी प्रकाश
में ले आता है ।।
२३ वह जातियों को बढ़ाता, और उनको
नाश करता है,
वह उनको फैलाता, और बन्धुआई
मे ले जाता है ।।
२४ वह पृथ्वी के मुख्य लोगों की बुद्धि
उड़ा देता,
और उनको निर्जन स्थानों मे जहां
रास्ता नही है, भटकाता है ।।

* मूल में—होंठ।
† मूल में—फेंटा ढीला करता है।

२५ वे बिन उजियाले के अन्धेरे में टटोलते
फिरते हैं;
और वह उन्हे ऐसा बना देता है कि
वे मतवाले की नाई डगमगाते हुए
चलते है ।।

१३ सुनो, मैं यह सब कुछ अपनी
आंख से देख चुका,
और अपने कान से सुन चुका, और
समझ भी चुका हू ।।
२ जो कुछ तुम जानते हो वह मै भी
जानता हूं,
मै तुम लोगों से कुछ कम नहीं हू ।।
३ मै तो सर्वशक्तिमान से बातें करूंगा,
और मेरी अभिलाषा ईश्वर से वाद-
विवाद करने की है ।।
४ परन्तु तुम लोग झूठी बात के गढ़ने-
वाले हो;
तुम सबके सब निकम्मे वैद्य हो ।।
५ भला होता, कि तुम बिलकुल चुप
रहते,
और इस से तुम बुद्धिमान ठहरते ।।
६ मेरा विवाद सुनो,
और मेरी बहस की बातों पर कान
लगाओ ।।
७ क्या तुम ईश्वर के निमित्त टेढी बाते
कहोगे,
और उसके पक्ष में कपट से बोलोगे ?
८ क्या तुम उसका पक्षपात करोगे ?
और ईश्वर के लिये मुकद्दमा
चलाओगे ।।
९ क्या यह भला होगा, कि वह तुम को
जांचे ?
क्या जैसा कोई मनुष्य को धोखा
दे, वैसा ही तुम क्या उसको भी
धोखा दोगे ?

१० जो तुम छिपकर पक्षपात करो,
तो वह निश्चय तुम को डाटेगा ।।
११ क्या तुम उसके माहात्म्य से भय न खाम्रोगे ?
क्या उसका डर तुम्हारे मन मे न समाएगा ?
१२ तुम्हारे स्मरणयोग्य नीतिवचन राख के समान है,
तुम्हारे कोट मिट्टी ही के ठहरे है :
१३ मुझ से बात करना छोडो, कि मै भी कुछ कहने पाऊ,
फिर मुझ पर जो चाहे वह आ पडे ।।
१४ मै क्यो अपना मास अपने दातों मे चबाऊ ?
और क्यों अपना प्राण हथेली पर रखू ?
१५ वह मुझे घात करेगा, मुझे कुछ आशा नही;
तौभी मै अपनी चाल चलन का पक्ष लूंगा ।
१६ और यह भी मेरे बचाव का कारण होगा, कि
भक्तिहीन जन उसके साम्हने नही जा सकता ।।
१७ चित्त लगाकर मेरी बात सुनो,
और मेरी बिनती तुम्हारे कान मे पडे ।।
१८ देखो, मै ने अपने बहस की पूरी तैयारी की है;
मुझे निश्चय है कि मै निर्दोष ठहरूगा ।
१९ कौन है जो मुझ से मुकद्दमा लड सकेगा ?
ऐसा कोई पाया जाए, तो मै चुप होकर प्राण छोड़ूगा ।।
२० दो ही काम मुझ से न कर,
तब मै तुझ से नही छिपूगा :
२१ अपनी ताड़ना मुझ से दूर कर ले,
और अपने भय से मुझे भयभीत न कर ।
२२ तब तेरे बुलाने पर मै बोलूगा;
नही तो मै प्रश्न करूगा, और तू मुझे उत्तर दे ।।
२३ मुझ मे कितने अधर्म के काम और पाप हुए है ?
मेरे अपराध और पाप मुझे जता दे ।।
२४ तू किस कारण अपना मुह फेर लेता * है,
और मुझे अपना शत्रु गिनता है ?
२५ क्या तू उड़ते हुए पत्ते को भी कपाएगा ?
और सूखे डठल के पीछे पडेगा ?
२६ तू मेरे लिये कठिन दु:खो † की आज्ञा देता है,
और मेरी जवानी के अधर्म का फल मुझे भुगता देता है ‡ ।
२७ और मेरे पावों को काठ मे ठोकता,
और मेरी सारी चाल चलन देखता रहता है,
और मेरे पावों की चारो ओर सीमा बान्ध लेता है ।।
२८ और मै सडी गली वस्तु के तुल्य हू जो नाश हो जाती है, और कीडा खाए कपड़े के तुल्य हू ।।

**१४** मनुष्य जो स्त्री से उत्पन्न होता है, वह थोड़े दिनों का और दुख से भरा रहता है ।।

---

* मूल में—छिपाता ।
† मूल में—कडवी बातों ।
‡ मूल में—अधर्म के कर्मों का भागी मुझे करता है ।

२ वह फूल की नाईं खिलता, फिर तोड़ा
जाता है;
वह छाया की रीति पर ढल * जाता,
और कहीं ठहरता नहीं ।।
३ फिर क्या तू ऐसे पर दृष्टि लगाता
है ?
क्या तू मुझे अपने साथ कचहरी में
घसीटता है ?
४ अशुद्ध वस्तु से शुद्ध वस्तु को कौन
निकाल सकता है ? कोई नहीं ।
५ मनुष्य के दिन नियुक्त किए गए हैं,
और उसके महीनों की गिनती तेरे
पास लिखी है,
और तू ने उसके लिये ऐसा सिवाना
बान्धा है
जिसे वह पार नहीं कर सकता,
६ इस कारण उस से अपना मुंह फेर
ले, कि वह आराम करे,
जब तक कि वह मजदूर की नाईं
अपना दिन पूरा न कर ले ।।
७ वृक्ष की तो आशा रहती है,
कि चाहे वह काट डाला भी जाए,
तौभी फिर पनपेगा
और उस से नर्म नर्म डालियां निकलती
ही रहेंगी ।।
८ चाहे उसकी जड़ भूमि में पुरानी
भी हो जाए,
और उसका ठूंठ मिट्टी में सूख भी
जाए,
९ तौभी वर्षा † की गन्ध पाकर वह
फिर पनपेगा,
और पौधे की नाईं उस में शाखाएं
फूटेंगी ।।

* मूल में—भाग।
† मूल में—जल।

१० परन्तु पुरुष मर जाता, और पड़ा
रहता है;
जब उसका प्राण छूट गया, तब
वह कहां रहा ?
११ जैसे नील नदी * का जल घट जाता
है,
और जैसे महानद का जल सूखते
सूखते सूख जाता है,
१२ वैसे ही मनुष्य लेट जाता और फिर
नहीं उठता,
जब तक आकाश बना रहेगा तब
तक वह न जागेगा,
और न उसकी नींद टूटेगी ।।
१३ भला होता कि तू मुझे अधोलोक
में छिपा लेता,
और जब तक तेरा कोप ठंढा न हो
जाए तब तक मुझे छिपाए रखता,
और मेरे लिये समय नियुक्त करके
फिर मेरी सुधि लेता ।।
१४ यदि मनुष्य मर जाए तो क्या वह
फिर जीवित होगा ?
जब तक मेरा छुटकारा न होता †
तब तक मैं अपनी कठिन सेवा के
सारे दिन आशा लगाए रहता ।।
१५ तू मुझे बुलाता, और मैं बोलता;
तुझे अपने हाथ के बनाए हुए काम
की अभिलाषा होती ।।
१६ परन्तु अब तू मेरे पग पग को गिनता
है,
क्या तू मेरे पाप की ताक में लगा
नहीं रहता ?
१७ मेरे अपराध छाप लगी हुई थैली में
हैं,

* मूल में—जैसे समुद्र।
† मूल में—मेरा बदला न आता।

और तू ने मेरे अधर्म को सी रखा
है ॥
१८ और निश्चय पहाड भी गिरते गिरते
नाश हो जाता है,
और चट्टान अपने स्थान से हट
जाती है;
१९ और पत्थर जल से घिस जाते है,
और भूमि की धूलि उसकी बाढ़ से
बहाई जाती है;
उसी प्रकार तू मनुष्य की आशा को
मिटा देता है ॥
२० तू सदा उस पर प्रबल होता, और
वह जाता रहता है;
तू उसका चिहरा बिगाडकर उसे
निकाल देता है ॥
२१ उसके पुत्रों की बड़ाई होती है, और
यह उसे नही सूझता;
और उनकी घटी होती है, परन्तु
वह उनका हाल नही जानता ॥
२२ केवल अपने ही कारण उसकी देह
को दुःख होता है;
और अपने ही कारण उसका प्राण
अन्दर ही अन्दर शोकित रहता है ॥

(एलीपज का वचन)

१५ तब तेमानी एलीपज ने कहा,
क्या बुद्धिमान को उचित है कि
२ अज्ञानता * के साथ उत्तर दे,
वा अपने अन्तःकरण को पूरबी पवन
से भरे ?
३ क्या वह निष्फल वचनों से,
वा व्यर्थ बातो से वादविवाद करे ?
४ वरन तू भय मानना छोड़ देता,
और ईश्वर का ध्यान करना औरों
से छुडाता है ॥
५ तू अपने मुंह से अपना अधर्म प्रगट
करता है,
और धूर्त्त लोगों के बोलने की रीति
पर बोलता है * ।
६ मै तो नही परन्तु तेरा मुह ही तुझे
दोषी ठहराता है;
और तेरे ही वचन तेरे विरुद्ध साक्षी
देते है ।
७ क्या पहिला मनुष्य तू ही उत्पन्न
हुआ ?
क्या तेरी उत्पत्ति पहाड़ो से भी
पहिले हुई ?
८ क्या तू ईश्वर की सभा मे बैठा
सुनता था ?
क्या बुद्धि का ठीका तू ही ने ले
रखा है ?
९ तू ऐसा क्या जानता है जिसे हम
नही जानते ?
तुझ मे ऐसी कौन सी समझ है जो
हम मे नही ?
१० हम लोगों मे तो पक्के बालवाले
और अति पुरनिये मनुष्य है,
जो तेरे पिता से भी बहुत आयु के
है ॥
११ ईश्वर की शान्तिदायक बाते,
और जो वचन तेरे लिये कोमल
है, क्या ये तेरी दृष्टि मे तुच्छ है ?
१२ तेरा मन क्यों तुझे खीच ले जाता है ?
और तू आख से क्यों सैन करता
है ?
१३ तू भी अपनी आत्मा ईश्वर के विरुद्ध
करता है,
और अपने मुह से व्यर्थ बाते निकलने
देता है ॥

* मूल में—वायु।

* मूल में—धूर्तों की जीभ चुनता है।

१४ मनुष्य है क्या कि वह निष्कलंक हो ?
और जो स्त्री से उत्पन्न हुआ वह
है क्या कि निर्दोष हो सके ?
१५ देख, वह अपने पवित्रों पर भी विश्वास
नहीं करता,
और स्वर्ग * भी उसकी दृष्टि में
निर्मल नहीं है ।।
१६ फिर मनुष्य अधिक घिनौना और
मलीन है जो कुटिलता को पानी
की नाईं पीता है ।।
१७ मैं तुझे समझा दूंगा, इसलिये मेरी
सुन ले,
जो मैं ने देखा है, उसी का वर्णन
मैं करता हूं ।।
१८ (वे ही बातें जो बुद्धिमानों ने अपने
पुरखाओं से सुनकर
बिना छिपाए बताया है ।।
१९ केवल उन्हीं को देश दिया गया था,
और उनके मध्य में कोई विदेशी आता
जाता नहीं था ।।)
२० दुष्ट जन जीवन भर पीड़ा से तड़पता
है, और
बलात्कारी के वर्षों की गिनती
ठहराई हुई है ।।
२१ उसके कान में डरावना शब्द गूंजता
रहता है,
कुशल के समय भी नाशक उस पर
आ पड़ता है ।।
२२ उसे अन्धियारे में से फिर निकलने
की कुछ आशा नहीं होती,
और तलवार उसकी घात में रहती है ।।
२३ वह रोटी के लिये मारा मारा फिरता
है, कि कहां मिलेगी ।
उसे निश्चय रहता है, कि अन्धकार
का दिन मेरे पास ही है ।।

* वा आकाश ।

२४ संकट और दुर्घटना से उसको डर
लगता रहता है,
ऐसे राजा की नाईं जो युद्ध के लिये
तैयार हो, वे उस पर प्रबल होते
हैं ।।
२५ उस ने तो ईश्वर के विरुद्ध हाथ
बढ़ाया है,
और सर्वशक्तिमान के विरुद्ध वह ताल
ठोंकता है,
२६ और सिर उठाकर * और अपनी
मोटी मोटी ढालें दिखाता हुआ †,
घमण्ड से
उस पर धावा करता है;
२७ इसलिये कि उसके मुंह पर चिकनाई
छा गई है,
और उसकी कमर में चर्बी जमी है ।।
२८ और वह उजाड़े हुए नगरों में बस
गया है,
और जो घर रहने योग्य नहीं,
और खण्डहर होने को छोड़े गए हैं,
उन में बस गया है ।।
२९ वह धनी न रहेगा, और न उसकी
सम्पत्ति बनी रहेगी,
और ऐसे लोगों के खेत की उपज
भूमि की ओर न झुकने पाएगी ।।
३० वह अन्धियारे से कभी न निकलेगा,
और उसकी डालियां आग की लपट
से झुलस जाएंगी,
और ईश्वर के मुंह की श्वास से
वह उड़ जाएगा ।।
३१ वह अपने को धोखा देकर व्यर्थ बातों
का भरोसा न करे,
क्योंकि उसका बदला धोखा ही
होगा ।।

* मूल में—गर्दन है ।
† मूल में—अपनी ढालों की मोटी पीठों ।

३२ वह उसके नियत दिन से पहिले पूरा
हो जाएगा;
उसकी डालिया हरी न रहेंगी ।।
३३ दाख की नाईं उसके कच्चे फल झड
जाएंगे,
और उसके फूल जलपाई के वृक्ष के
से गिरेंगे ।।
३४ क्योंकि भक्तिहीन के परिवार से
कुछ बन न पडेगा *,
और जो घूस लेते हैं, उनके तम्बू
आग से जल जाएंगे ।।
३५ उनके उपद्रव का पेट रहता, और
अनर्थ उत्पन्न होता है :
और वे अपने अन्तःकरण मे छल
की बातें गढते हैं ।।

(अय्यूब का वचन)

१६ तब अय्यूब ने कहा,
२ ऐसी बहुत सी बाते मैं सुन चुका हूं,
तुम सब के सब निकम्मे शान्तिदाता
हो ।।
क्या व्यर्थ बातों का अन्त कभी होगा ?
३ तू कौन सी बात से झिडककर उत्तर
देता ।।
४ जो तुम्हारी दशा मेरी सी होती,
तो मैं भी तुम्हारी सी बातें कर
सकता;
मैं भी तुम्हारे विरुद्ध बाते जोड सकता,
और तुम्हारे विरुद्ध सिर हिला
सकता ।।
५ वरन मैं अपने वचनों से तुम को
हियाव दिलाता, और
बातों † से शान्ति देकर तुम्हारा
शोक घटा देता ।।

* मूल में—परिवार बाझ होगा।
† मूल में—होठों।

६ चाहे मैं बोलू तौभी मेरा शोक न
घटेगा, चाहे मैं
चुप रहू, तौभी मेरा दुःख कुछ कम
न होगा * ।।
७ परन्तु अब उस ने मुझे उकता दिया
है;
उस ने मेरे सारे परिवार को उजाड़
डाला है ।।
८ और उस ने जो मेरे शरीर को सुखा
डाला है, वह मेरे विरुद्ध साक्षी
ठहरा है,
और मेरा दुबलापन मेरे विरुद्ध खडा
होकर मेरे साम्हने साक्षी देता है ।।
९ उस ने क्रोध मे आकर मुझ को फाडा
और मेरे पीछे पड़ा है,
वह मेरे विरुद्ध दांत पीसता,
और मेरा बैरी मुझ को आंखे दिखाता
है ।।
१० अब लोग मुझ पर मुह पसारते है,
और मेरी नामधराई करके मेरे गाल
पर थपेडा मारते,
और मेरे विरुद्ध भीड लगाते है ।।
११ ईश्वर ने मुझे कुटिलों के वश मे
कर दिया,
और दुष्ट लोगों के हाथ मे फेंक
दिया है ।।
१२ मैं सुख से रहता था, और उस ने
मुझे चूर चूर कर डाला;
उस ने मेरी गर्दन पकडकर मुझे
टुकड़े टुकडे कर दिया;
फिर उस ने मुझे अपना निशाना
बनाकर खडा किया है ।।
१३ उसके तीर मेरे चारों ओर उड रहे
हैं,

* मूल में—मुझ से क्या किया जाएगा।

वह निर्दय होकर मेरे गुर्दों को बेधता है,
और मेरा पित्त भूमि पर बहाता है ।।
१४ वह शूर की नाईं मुझ पर धावा
करके मुझे चोट पर चोट पहुचाकर
घायल करता है ।।
१५ मैं ने अपनी खाल पर टाट को सी
लिया है, और
अपना सींग मिट्टी में मैला कर
दिया है ।।
१६ रोते रोते मेरा मुह सूज गया है,
और मेरी आखों पर घोर अन्धकार
छा गया है,
१७ तौभी मुझ से कोई उपद्रव नही हुआ है,
और मेरी प्रार्थना पवित्र है ।।
१८ हे पृथ्वी, तू मेरे लोहू को न ढांपना,
और मेरी दोहाई कहीं न रुके ।।
१९ अब भी स्वर्ग में मेरा साक्षी है,
और मेरा गवाह ऊपर है ।।
२० मेरे मित्र मुझ से घृणा करते है,
परन्तु मैं ईश्वर के साम्हने आंसू
बहाता हू,
२१ कि कोई ईश्वर के विरुद्ध सज्जन का,
और आदमी
का मुक़द्दमा उसके पडोसी के विरुद्ध
लडे ।
२२ क्योंकि थोड़े ही वर्षों के बीतने पर
मैं उस मार्ग
से चला जाऊंगा, जिस से मैं
फिर वापिस न लौटूगा ।।

१७ मेरा प्राण नाश हुआ चाहता
है, मेरे दिन पूरे हो चुके * हैं;
मेरे लिये कब्र तैयार है ।।
२ निश्चय जो मेरे संग हैं वह ठट्ठा करने-
वाले है,
और उनका झगड़ा रगड़ा मुझे लगा-
तार दिखाई देता है ।।
३ जमानत दे, अपने और मेरे बीच में
तू ही ज़ामिन हो;
कौन है जो मेरे हाथ पर हाथ मारे ?
४ तू ने इनका मन समझने से रोका
है,
इस कारण तू इनको प्रबल न करेगा ।।
५ जो अपने मित्रो को चुगली खाकर
लुटा देता,
उसके लडको की आंखे रह जाएंगी ।।
६ उस ने ऐसा किया कि सब लोग
मेरी उपमा देते है;
और लोग मेरे मुह पर थूकते है ।
७ खेद के मारे मेरी आंखों मे धुधलापन
छा गया है,
और मेरे सब अंग छाया की नाईं
हो गए हैं ।।
८ इसे देखकर सीधे लोग चकित होते
है,
और जो निर्दोष है, वह भक्तिहीन
के विरुद्ध उभरते है ।।
९ तौभी धर्मी लोग अपना मार्ग पकडे
रहेंगे,
और शुद्ध काम करनेवाले * सामर्थ्य
पर सामर्थ्य पाते जाएगे ।।
१० तुम सब के सब मेरे पास आओ
तो आओ,
परन्तु मुझे तुम लोगों मे एक भी
बुद्धिमान न मिलेगा ।।
११ मेरे दिन तो बीत चुके, और मेरी
मनसाए मिट गईं,
और जो मेरे मन में था, वह नाश
हुआ है ।।

* मूल में—बुझ गए।

* मूल में—शुद्ध हाथवाला।

१२ वे रात को दिन ठहराते;
वे कहते है, अन्धियारे के निकट उजियाला है ।।
१३ यदि मेरी आशा यह हो कि अधोलोक मेरा धाम होगा,
यदि मै ने अन्धियारे में अपना बिछौना बिछा लिया है,
१४ यदि मै ने सडाहट से कहा कि तू मेरा पिता है,
और कीडे से, कि तू मेरी मां, और मेरी बहिन है,
१५ तो मेरी आशा कहां रही ?
और मेरी आशा किस के देखने में आएगी ?
१६ वह तो अधोलोक मे * उतर जाएगी, और उस
समेत मुझे भी मिट्टी मे विश्राम मिलेगा ।।

(शूही बिल्दद का वचन)

१८ तब शूही बिल्दद ने कहा,
२ तुम कब तक फन्दे लगा लगाकर वचन पकड़ते रहोगे ?
चित्त लगाओ, तब हम बोलेंगे ।।
३ हम लोग तुम्हारी दृष्टि मे क्यों पशु के तुल्य समझे जाते,
और अशुद्ध ठहरे है ।।
४ हे अपने को क्रोध मे फाड़नेवाले
क्या तेरे निमित्त पृथ्वी उजड जाएगी,
और चट्टान अपने स्थान से हट जाएगी?
५ तौभी दुष्टों का दीपक बुझ जाएगा,
और उसकी आग की लौ न चमकेगी ।।
६ उसके डेरे मे का उजियाला अन्धेरा हो जाएगा,
और उसके ऊपर का दिया बुझ जाएगा ।।
७ उसके बडे बडे फाल छोटे हो जाएंगे,
और वह अपनी ही युक्ति के द्वारा गिरेगा ।।
८ वह अपना ही पांव जाल मे फंसाएगा,
वह फन्दों पर चलता है ।।
९ उसकी एडी फन्दे मे फंस जाएगी,
और वह जाल में पकड़ा जाएगा ।।
१० फन्दे की रस्सियां उसके लिये भूमि में,
और जाल रास्ते मे छिपा दिया गया है ।
११ चारों ओर से डरावनी वस्तुए उसे डराएंगी
और उसके पीछे पडकर उसको भगाएंगी ।
१२ उसका बल दु:ख से घट जाएगा,
और विपत्ति उसके पास ही तैयार रहेगी ।।
१३ वह उसके अंग को खा जाएगी,
वरन काल का पहिलौठा उसके अंगों को * खा लेगा ।।
१४ अपने जिस डेरे का भरोसा वह करता है, उस से वह छीन लिया जाएगा;
और वह भयंकरता के राजा के पास पहुंचाया जाएगा ।।
१५ जो उसके यहां का नही है वह उसके डेरे मे वास करेगा,
और उसके घर पर गन्धक छितराई जाएगी ।।
१६ उसकी जड़ तो सूख जाएगी,
और डालियां कट जाएंगी ।।
१७ पृथ्वी पर से उसका स्मरण मिट जाएगा,

* मूल में—अधोलोक के बेंड़ों में।

* मूल में—उसके चमड़े के बेंड़ों को।

और बाज़ार * में उसका नाम कभी
न सुन पड़ेगा ।।
१८ वह उजियाले से अन्धियारे मे ढकेल
दिया जाएगा,
और जगत मे से भी भगाया
जाएगा ।।
१९ उसके कुटुम्बियों मे उसके कोई पुत्र-
पौत्र न रहेगा,
और जहां वह रहता था, वहा कोई
बचा न रहेगा ।।
२० उसका दिन देखकर पूरबी लोग चकित
होंगे,
और पश्चिम के निवासियो के रोए
खडे हो जाएगे ।।
२१ निःसन्देह कुटिल लोगों के निवास
ऐसे हो जाते है,
और जिसको ईश्वर का ज्ञान नही
रहता उसका स्थान ऐसा ही हो
जाता है ।।

(अय्यूब का वचन)

१९ तब अय्यूब ने कहा,
२ तुम कब तक मेरे प्राण को दुःख
देते रहोगे,
और बातों से मुझे चूर चूर करोगे ?
३ इन दसों बार तुम लोग मेरी निन्दा
ही करते रहे,
तुम्हे लज्जा नही आती, कि तुम
मेरे साथ कठोरता का बरताव
करते हो ?
४ मान लिया कि मुझ से भूल हुई,
तौभी वह भूल तो मेरे ही सिर पर
रहेगी ।।
५ यदि तुम सचमुच मेरे विरुद्ध अपनी
बड़ाई करते हो

* अथवा जंगल।

और प्रमाण देकर मेरी निन्दा करते
हो,
६ तो यह जान लो कि ईश्वर ने मुझे
गिरा दिया है,
और मुझे अपने जाल में फसा लिया
है ।।
७ देखो, मै उपद्रव ! उपद्रव ! यों
चिल्लाता रहता हू, परन्तु कोई
नही सुनता;
मै सहायता के लिये दोहाई देता
रहता हू, परन्तु कोई न्याय नही
करता ।।
८ उस ने मेरे मार्ग को ऐसा रूधा है
कि मै आगे चल नही सकता,
और मेरी डगरे अन्धेरी कर दी
है ।।
९ मेरा विभव उस ने हर लिया है,
और मेरे सिर पर से मुकुट उतार
दिया है ।।
१० उस ने चारों ओर से मुझे तोड़
दिया, बस मै जाता रहा,
और मेरा आसरा उस ने वृक्ष की
नाईं उखाड डाला है ।।
११ उस ने मुझ पर अपना क्रोध भडकाया
है
और अपने शत्रुओं में मुझे गिनता
है ।।
१२ उसके दल इकट्ठे होकर मेरे विरुद्ध
मोर्चा बान्धते हैं,
और मेरे डेरे के चारों ओर छावनी
डालते है ।।
१३ उस ने मेरे भाइयों को मुझ से दूर
किया है,
और जो मेरी जान पहचान के थे,
वे बिलकुल अनजान हो गए
है ।।

१४ मेरे कुटुंबी मुझे छोड़ गए हैं,
और जो मुझे जानते थे वह मुझे
भूल गए हैं ॥
१५ जो मेरे घर मे रहा करते थे, वे,
वरन मेरी दासियां भी मुझे अनजाना
गिनने लगी हैं;
उनकी दृष्टि मे मै परदेशी हो गया हूं॥
१६ जब मैं अपने दास को बुलाता हूं,
तब वह नहीं बोलता;
मुझे उस मे गिडगिडाना पड़ता है ॥
१७ मेरी सांस मेरी स्त्री को
और मेरी गन्ध मेरे भाइयों * की
दृष्टि मे घिनौनी लगती है ॥
१८ लड़के भी मुझे तुच्छ जानते है,
और जब मै उठने लगता, तब वे
मेरे विरुद्ध बोलते है ॥
१९ मेरे सब परम मित्र † मुझ से द्वेष
रखते है,
और जिन से मै ने प्रेम किया सो
पलटकर मेरे विरोधी हो गए हैं।
२० मेरी खाल और मांस मेरी हड्डियों
मे सट गए हैं,
और मै बाल बाल बच गया हूं ॥
२१ हे मेरे मित्रो! मुझ पर दया करो,
दया,
क्योंकि ईश्वर ने मुझे मारा है ॥
२२ तुम ईश्वर की नाईं क्यों मेरे पीछे
पड़े हो ?
और मेरे मांस से क्यों तृप्त नही
हुए ?
२३ भला होता, कि मेरी बातें लिखी
जाती,
भला होता, कि वे पुस्तक में लिखी
जाती,

* मूल में—मेरे गर्भ के लड़कों।
† मूल में—भेद के मनुष्य।

२४ और लोहे की टांकी और शीशे से
वे सदा के लिये चट्टान पर खोदी
जातीं ॥
२५ मुझे तो निश्चय है, कि मेरा
छुड़ानेवाला जीवित है,
और वह अन्त में पृथ्वी पर खड़ा
होगा ॥
२६ और अपनी खाल के इस प्रकार नाश
हो जाने के बाद भी,
मैं शरीर में होकर ईश्वर का दर्शन
पाऊंगा ॥
२७ उसका दर्शन मैं आप अपनी आंखों
से अपने लिये करूंगा, और न कोई
दूसरा।
यद्यपि मेरा हृदय अन्दर ही अन्दर
चूर चूर भी हो जाए,
तौभी मुझ मे तो धर्म * का मूल
पाया जाता है!
२८ और तुम जो कहते हो हम इसको
क्योंकर सताए!
२९ तो तुम तलवार से डरो,
क्योंकि जलजलाहट से तलवार का
दण्ड मिलता है,
जिस से तुम जान लो कि न्याय
होता है ॥

(सोपर का वचन)

२० तब नामाती सोपर ने कहा,
२ मेरा जी चाहता है कि उत्तर दूं,
और इसलिये बोलने में फुर्ती करता
हूं ॥
३ मैं ने ऐसी चितौनी सुनी जिस से
मेरी निन्दा हुई,
और मेरी आत्मा अपनी समझ के
अनुसार तुझे उत्तर देती है ॥

* मूल में—बात।

४ क्या तू यह नियम नहीं जानता जो
प्राचीन और उस समय का है,
जब मनुष्य पृथ्वी पर बसाया गया,
५ कि दुष्टों का ताली बजाना जल्दी
बन्द हो जाता
और भक्तिहीनो का आनन्द पल भर
का होता है ?
६ चाहे ऐसे मनुष्य का माहात्म्य आकाश
तक पहुंच जाए,
और उसका सिर बादलो तक पहुचे,
७ तौभी वह अपनी विष्ठा की नाई सदा
के लिये नाश हो जाएगा;
और जो उसको देखते थे वे पूछेंगे
कि वह कहा रहा ?
८ वह स्वप्न की नाई लोप हो जाएगा
और किसी को फिर न मिलेगा,
रात मे देखे हुए रूप की नाई वह
रहने न पाएगा ।।
९ जिस ने उसको देखा हो फिर उसे
न देखेगा,
और अपने स्थान पर उसका कुछ
पता न रहेगा * ।।
१० उसके लड़केबाले कगालो से भी
बिनती करेंगे,
और वह अपना छीना हुआ माल
फेर देगा ।।
११ उसकी हड्डियों मे जवानी का बल
भरा हुआ है
परन्तु वह उसी के साथ मिट्टी मे
मिल † जाएगा ।।
१२ चाहे बुराई उसको मीठी लगे,
और वह उसे अपनी जीभ के नीचे
छिपा रखे,
१३ और वह उसे बचा रखे और न
छोड़े,
वरन उसे अपने तालू के बीच दबा
रखे,
१४ तौभी उसका भोजन उसके पेट में
पलटेगा,
वह उसके अन्दर नाग का सा विष
बन जाएगा ।।
१५ उस ने जो धन निगल लिया है उसे
वह फिर उगल देगा;
ईश्वर उसे उसके पेट मे से निकाल
देगा ।।
१६ वह नागो का विष चूस लेगा,
वह करैत के डसने से मर
जाएगा ।।
१७ वह नदियों अर्थात् मधु और दही
की नदियों को देखने न पाएगा ।।
१८ जिसके लिये उस ने परिश्रम किया,
उसको उसे लौटा देना पडेगा,
और वह उसे निगलने न पाएगा;
उसकी मोल ली हुई वस्तुओं से जितना
आनन्द होना चाहिये, उतना तो
उसे न मिलेगा ।।
१९ क्योंकि उस ने कगालो को पीसकर
छोड दिया,
उस ने घर को छीन लिया, उसको
वह बढ़ाने * न पाएगा ।।
२० लालसा † के मारे उसको कभी शान्ति
नही मिलनी ‡ थी,
इसलिये वह अपनी कोई मनभावनी
वस्तु बचा न सकेगा ।।
२१ कोई वस्तु उसका कौर बिना हुए
न बचती थी;

* मूल में—उसका स्थान उसे फिर न ताकेगा।
† मूल में—लेट।

* मूल में—बनाने।
† मूल में—पेट।
‡ मूल में—जान पड़ती।

इसलिये उसका कुशल बना न
रहेगा ।।
२२ पूरी सम्पत्ति रहते भी वह सकेती
में पड़ेगा;
तब सब दु:खियों के हाथ उस पर
उठेंगे ।।
२३ ऐसा होगा, कि उसका पेट भरने
के लिये ईश्वर अपना क्रोध उस पर
भड़काएगा,
और रोटी खाने के समय * वह उस
पर पड़ेगा † ।।
२४ वह लोहे के हथियार से भागेगा,
और पीतल के धनुष से मारा
जाएगा ।।
२५ वह उस तीर को खींचकर अपने पेट
से निकालेगा,
उसकी चमकीली नोक ‡ उसके पित्ते
से होकर निकलेगी,
भय उस में समाएगा ।।
२६ उसके गड़े हुए धन पर घोर अन्धकार
छा जाएगा §
वह ऐसी आग से भस्म होगा, जो
मनुष्य की फूकी हुई न हो,
और उसी से उसके डेरे मे जो बचा
हो वह भी भस्म हो जाएगा ।।
२७ आकाश उसका अधर्म प्रगट करेगा,
और पृथ्वी उसके विरुद्ध खड़ी
होगी ।।
२८ उसके घर की बढ़ती जाती रहेगी,
वह उसके क्रोध के दिन बह जाएगी ।।

* वा उनको रोटी ठहरा कर। वा उसके मांस में।
† मूल में—उस पर बरसाएगा।
‡ मूल में—बिजली।
§ मूल में—उसके छिपे हुओं के लिये सब अन्धकार छिपा है।

२९ परमेश्वर की ओर से दुष्ट मनुष्य
का अंश,
और उसके लिये ईश्वर का ठहराया
हुआ भाग यही है ।।

(अय्यूब का वचन)

२१ तब अय्यूब ने कहा,
२ चित्त लगाकर मेरी बात सुनो;
और तुम्हारी शान्ति यही ठहरे ।।
३ मेरी कुछ तो सहो, कि मैं भी बातें
करूं,
और जब मैं बातें कर चुकूं, तब पीछे
ठट्ठा करना ।।
४ क्या मैं किसी मनुष्य की दोहाई
देता हूं ?
फिर मैं अधीर क्यों न होऊं ?
५ मेरी ओर चित्त लगाकर चकित हो,
और अपनी अपनी उंगली * दांत
तले दबाओ ।।
६ जब मैं स्मरण करता तब मैं घबरा
जाता हूं,
और मेरी देह मे कंपकंपी लगती
है ।।
७ क्या कारण है कि दुष्ट लोग जीवित
रहते हैं,
बरन बूढ़े भी हो जाते, और उनका
धन बढ़ता जाता है ?
८ उनकी सन्तान उनके संग,
और उनके बालबच्चे उनकी आंखों
के साम्हने बने रहते हैं ।।
९ उनके घर मे भयरहित कुशल रहता है,
और ईश्वर की छड़ी उन पर नहीं
पड़ती ।।
१० उनका सांड गाभिन करता और
चूकता नहीं,

* मूल में—हाथ मुंह पर रक्खोगे।

उनकी गायें बियाती है और बच्चा
कभी नही गिराती ।।
११ वे अपने लडकों को झुण्ड के झुण्ड
बाहर जाने देते है,
और उनके बच्चे नाचते है ।।
१२ वे डफ और वीणा बजाते हुए गाते,
और बांसुरी के शब्द से
आनन्दित होते है ।।
१३ वे अपने दिन सुख से बिताते, और
पल भर ही मे
अधोलोक मे उतर जाते हैं ।।
१४ तौभी वे ईश्वर से कहते थे, कि
हम से दूर हो !
तेरी गति जानने की हम को इच्छा
नही रहती ।।
१५ सर्वशक्तिमान क्या है, कि हम उसकी
सेवा करे ?
और जो हम उस से बिनती भी करे
तो हमे क्या लाभ होगा ?
१६ देखो, उनका कुशल उनके हाथ मे
नही रहता,
दुष्ट लोगो का विचार मुझ से दूर
रहे ।।
१७ कितनी बार दुष्टों का दीपक बुझ
जाता है,
और उन पर विपत्ति आ पडती है,
और ईश्वर क्रोध करके उनके बाट
मे शोक देता है,
१८ और वे वायु से उडाए हुए भूसे की,
और बवण्डर से उडाई हुई भूसी
की नाई होते है ।।
१९ ईश्वर उसके अधर्म का दण्ड उसके
लडकेबालों के लिये रख छोडता
है,
वह उसका बदला उसी को दे,
ताकि वह जान ले ।।
२० दुष्ट अपना नाश अपनी ही आंखों
से देखे, और
सर्वशक्तिमान की जलजलाहट में से
आप पी ले ।।
२१ क्योंकि जब उसके महीनों की गिनती
कट चुकी,
तो अपने बादवाले घराने से उसका
क्या काम रहा ।।
२२ क्या ईश्वर को कोई ज्ञान सिखाएगा ?
वह तो ऊंचे पद पर रहनेवालों का
भी न्याय करता है ।।
२३ कोई तो अपने पूरे बल मे
बडे चैन और सुख मे रहता हुआ
मर जाता है ।।
२४ उसकी दोहनिया दूध मे
और उसकी हड्डिया गूदे से भरी
रहती है ।।
२५ और कोई अपने जीव मे कुढ़ * कुढ़कर
बिना सुख भोगे मर जाता है ।।
२६ वे दोनो बराबर मिट्टी में मिल †
जाते हैं,
और कीडे उन्हे ढांक लेते है ।।
२७ देखो, मै तुम्हारी कल्पनाए जानता
हू,
और उन युक्तियों को भी, जो
तुम मेरे विषय मे अन्याय से करते
हो ।।
२८ तुम कहते तो हो कि रईस का घर
कहा रहा ?
दुष्टों के निवास के डेरे कहा रहे ?
२९ परन्तु क्या तुम ने बटोहियों से कभी
नही पूछा ?
क्या तुम उनके इस विषय के प्रमाणो
से अनजान हो,

* मूल में—कड़वाहट।
† मूल में—लेट।

३० कि विपत्ति के दिन के लिये दुर्जन
रखा जाता है;
और महाप्रलय के समय के लिये
ऐसे लोग बचाए जाते * है ?
३१ उसकी चाल उसके मुह पर कौन
कहेगा ?
और उस ने जो किया है, उसका
पलटा कौन देगा ?
३२ तौभी वह क़ब्र को पहुचाया जाता है,
और लोग उस कब्र की रखवाली
करते रहते है † ।।
३३ नाले के ढेले उसको सुखदायक लगते
है;
और जैसे पूर्वकाल के लोग अनगिनित
जा चुके,
वैसे ही सब मनुष्य उसके बाद भी
चले जाएगे ।।
३४ तुम्हारे उत्तरों मे तो झूठ ही पाया
जाता है,
इसलिये तुम क्यों मुझे व्यर्थ शान्ति
देते हो ?

(एलीपज का वचन)

२२ तब तेमानी एलीपज ने कहा,
२ क्या पुरुष से ईश्वर को लाभ
पहुच सकता है ?
जो बुद्धिमान है, वह अपने ही लाभ
का कारण होता है ।।
३ क्या तेरे धर्मी होने से सर्वशक्तिमान
सुख पा सकता है ?
तेरी चाल की खराई से क्या उसे
कुछ लाभ हो सकता है ?
४ वह तो तुझे डाटता है, और तुझ
से मुकद्दमा लड़ता है,
तो क्या इस दशा में तेरी भक्ति हो
सकती है ?
५ क्या तेरी बुराई बहुत नही ?
तेरे अधर्म के कामो का कुछ अन्त
नही ।।
६ तू ने तो अपने भाई का बन्धक अकारण
रख लिया है,
और नंगे के वस्त्र उतार लिये है ।।
७ थके हुए को तू ने पानी न पिलाया,
और भूखे को रोटी देने से इनकार
किया ।।
८ जो बलवान था उसी को भूमि मिली,
और जिस पुरुष की प्रतिष्ठा हुई
थी, वही उस मे बस गया ।।
९ तू ने विधवाओं को छूछे हाथ लौटा
दिया ।
और अनाथों की बाहे तोड डाली
गई ।।
१० इस कारण तेरे चारों ओर फन्दे
लगे है,
और अचानक डर के मारे तू घबरा
रहा है ।।
११ क्या तू अन्धियारे को नही देखता
और उस बाढ को जिस में तू डूब
रहा है ?
१२ क्या ईश्वर स्वर्ग के ऊचे स्थान म
नही है ?
ऊचे से ऊचे तारों को देख कि वे
कितने ऊचे है ।।
१३ फिर तू कहता है कि ईश्वर क्या
जानता है ?
क्या वह घोर अन्धकार की आड़ मे
होकर न्याय करेगा ?
१४ काली घटाओं मे वह ऐसा छिपा
रहता है कि वह कुछ नही देख
सकता,

* मूल में—पहुचाए जाते हैं।
† वा और कबर पर पहरा देता रहता है।

वह तो आकाशमण्डल ही के ऊपर
चलता फिरता है ।।
१५ क्या तू उस पुराने रास्ते को पकड़े
रहेगा,
जिस पर वे अनर्थ करनेवाले चलते
हैं ?
१६ वे अपने समय से पहले उठा लिए
गए
और उनके घर की नेव नदी बहा
ले गई ।।
१७ उन्हों ने ईश्वर से कहा था, हम से
दूर हो जा;
और यह कि सर्वशक्तिमान हमारा *
क्या कर सकता है ?
१८ तौभी उस ने उनके घर अच्छे अच्छे
पदार्थों से भर दिए—
परन्तु दुष्ट लोगों का विचार मुझ से
दूर रहे ।।
१९ धर्मी लोग देखकर आनन्दित होते हैं,
और निर्दोष लोग उनकी हंसी
करते हैं, कि
२० जो हमारे विरुद्ध उठे थे, निःसन्देह
मिट गए
और उनका बड़ा धन आग का कौर
हो गया है ।।
२१ उस से मेलमिलाप कर तब तुझे
शान्ति मिलेगी;
और इस से तेरी भलाई होगी ।।
२२ उसके मुह से शिक्षा सुन ले,
और उसके वचन अपने मन मे रख ।।
२३ यदि तू सर्वशक्तिमान की ओर फिरके
समीप जाए,
और अपने डेरे से कुटिल काम दूर
करे, तो तू बन जाएगा ।।

* मूल में—उनका।

२४ तू अपनी अनमोल वस्तुओं को* धूलि
पर, वरन
ओपीर का कुन्दन भी नालों के पत्थरो
मे डाल दे,
२५ तब सर्वशक्तिमान आप तेरी अनमोल
वस्तु †
और तेरे लिये चमकीली चान्दी
होगा ।।
२६ तब तू सर्वशक्तिमान से सुख पाएगा,
और ईश्वर की ओर अपना मुंह
बेखटके उठा सकेगा ।।
२७ और तू उस से प्रार्थना करेगा,
और वह तेरी सुनेगा;
और तू अपनी मन्नतों को पूरी करेगा ।।
२८ जो बात तू ठाने वह तुझ से बन भी
पडेगी,
और तेरे मार्गों पर प्रकाश रहेगा ।।
२९ चाहे दुर्भाग्य हो ‡ तौभी तू कहेगा
कि सुभाग्य होगा §,
क्योंकि वह नम्र मनुष्य को बचाता
है ।।
३० वरन जो निर्दोष न हो उसको भी
वह बचाता है;
तेरे शुद्ध कामों || के कारण तू छुड़ाया
जाएगा ।।

(अय्यूब का वचन)

२३ तब अय्यूब ने कहा,
२ मेरी कुड़कुड़ाहट अब भी नही रुक
सकती ¶,

* मूल में—खान से निकला हुआ सोना चांदी।
† मूल में—तेरा धातु।
‡ मूल में—वे नीचे होएं।
§ मूल में—ऊंचाई।
|| मूल में—हाथों।
¶ मूल में—भारी है।

मेरी मार * मेरे कराहने से भारी
है ॥
३ भला होता, कि मैं जानता कि वह
कहां मिल सकता है,
तब मैं उसके विराजने के स्थान तक
जा सकता!
४ मैं उसके साम्हने अपना मुकद्दमा पेश
करता,
और बहुत से † प्रमाण देता ॥
५ मैं जान लेता कि वह मुझ से उत्तर
में क्या कह सकता है,
और जो कुछ वह मुझ से कहता वह
मैं समझ लेता ॥
६ क्या वह अपना बड़ा बल दिखाकर
मुझ से मुकद्दमा लड़ता?
नहीं, वह मुझ पर ध्यान देता ॥
७ सज्जन उस से विवाद कर सकते,
और इस रीति मैं अपने न्यायी के
हाथ से सदा के लिये छूट जाता ॥
८ देखो, मैं आगे जाता हूं परन्तु वह
नहीं मिलता;
मैं पीछे हटता हूं, परन्तु वह दिखाई
नहीं पड़ता;
९ जब वह बाईं ओर काम करता है
तब वह मुझे दिखाई नहीं देता;
वह तो दहिनी ओर ऐसा छिप जाता
है, कि मुझे वह दिखाई ही नहीं
पड़ता ॥
१० परन्तु वह जानता है, कि मैं कैसी
चाल चला हूं;
और जब वह मुझे ता लेगा तब मैं
सोने के समान निकलूंगा ॥
११ मेरे पैर उसके मार्गों में स्थिर
रहे;

* मूल में—हाथ।
† मूल में—मुंह भर के।

और मैं उसी का मार्ग बिना मुड़े
थामे रहा ॥
१२ उसकी * आज्ञा का पालन करने से
मैं न हटा,
और मैं ने उसके † वचन अपनी
इच्छा ‡ से कहीं अधिक काम के
जानकर सुरक्षित रखे ॥
१३ परन्तु वह एक ही बात पर अड़ा
रहता है, और कौन उसको उस से
फिरा सकता है?
जो कुछ उसका जी चाहता है वही
वह करता है ॥
१४ जो कुछ मेरे लिये उस ने ठाना है,
उसी को वह पूरा करता है;
और उसके मन में ऐसी ऐसी बहुत
सी बातें हैं ॥
१५ इस कारण मैं उसके सम्मुख घबरा
जाता हूं;
जब मैं सोचता हूं तब उस से थरथरा
उठता हूं ॥
१६ क्योंकि मेरा मन ईश्वर ही ने कच्चा
कर दिया,
और सर्वशक्तिमान ही ने मुझ को
असमंजस में डाल दिया है ॥
१७ इसलिये कि मैं इस अन्धियारे से पहिले
काट डाला न गया, और उस ने
घोर अन्धकार को मेरे साम्हने से
न छिपाया।

२४ सर्वशक्तिमान ने समय क्यों
नहीं ठहराया,
और जो लोग उसका ज्ञान रखते हैं
वे उसके दिन क्यों देखने नहीं पाते?

* मूल में—उसके होठों की।
† मूल में—उसके मुंह को।
‡ मूल में—विधि।

२ कुछ लोग भूमि की सीमा को बढ़ाते,
और भेड़ बकरियां छीनकर चराते हैं ॥
३ वे अनाथों का गदहा हांक ले जाते,
और विधवा का बैल बन्धक कर
रखते हैं ॥
४ वे दरिद्र लोगों को मार्ग से हटा
देते,
और देश के दीनों को इकट्ठे छिपना
पड़ता है ॥
५ देखो, वे जंगली गदहों की नाईं
अपने काम को और कुछ भोजन यत्न
से * ढूंढ़ने को निकल जाते हैं,
उनके लड़केबालों का भोजन उनको
जंगल से मिलता है ॥
६ उनको खेत में चारा काटना,
और दुष्टों की बची बचाई दाख
बटोरना पड़ता है ॥
७ रात को उन्हें बिना वस्त्र नंगे पड़े
रहना
और जाड़े के समय बिना ओढ़े पड़े
रहना पड़ता है ॥
८ वे पहाड़ों पर की झड़ियों से भीगे
रहते,
और शरण न पाकर चट्टान से लिपट
जाते हैं ॥
९ कुछ लोग अनाथ बालक को मां की
छाती पर से छीन लेते हैं,
और दीन लोगों से बन्धक लेते हैं।
१० जिस से वे बिना वस्त्र नंगे फिरते
हैं;
और भूख के मारे, पूलियां ढोते हैं ॥
११ वे उनकी भीतों के भीतर तेल पेरते
और उनके कुण्डों में दाख रौंदते
हुए भी प्यासे रहते हैं ॥
१२ वे बड़े नगर में कराहते हैं,
और घायल किए हुओं का जी दोहाई
देता है;
परन्तु ईश्वर मूर्खता का हिसाब
नहीं लेता ॥
१३ फिर कुछ लोग उजियाले से बैर
रखते,
वे उसके मार्गों को नहीं पहचानते,
और न उसके मार्गों में बने रहते
हैं ॥
१४ खूनी, पह फटते ही उठकर
दीन दरिद्र मनुष्य को घात करता,
और रात को चोर बन जाता
है ॥
१५ व्यभिचारी यह सोचकर कि कोई
मुझ को देखने न पाए,
दिन डूबने की राह देखता रहता है,
और वह अपना मुंह छिपाए भी
रखता है ॥
१६ वे अन्धियारे के समय घरों में सेंध
मारते और दिन को छिपे रहते
हैं;
वे उजियाले को जानते भी नहीं ॥
१७ इसलिये उन सभों को भोर का
प्रकाश घोर * अन्धकार सा जान
पड़ता है,
क्योंकि घोर अन्धकार का भय वे
जानते हैं ॥
१८ वे जल के ऊपर हलकी वस्तु के
सरीखे हैं,
उनके भाग को पृथ्वी के रहनेवाले
कोसते हैं,
और वे अपनी दाख की बारियों में
लौटने नहीं पाते ॥

* मूल में— तड़के उठकर।

* मृत्यु की छाया।

१९ जैसे सूखे और घाम से हिम का
जल सूख * जाता है
वैसे ही पापी लोग अधोलोक मे सूख
जाते है ।।
२० माता † भी उसको भूल जाती, और
कीड़े उसे चूसते है,
भविष्य मे उसका स्मरण न रहेगा;
इस रीति टेढ़ा काम करनेवाला वृक्ष
की नाईं कट जाता है ।।
२१ वह बांझ स्त्री को जो कभी नहीं
जनी लूटता,
और विधवा से भलाई करना नही
चाहता है ।।
२२ बलात्कारियों को भी ईश्वर अपनी
शक्ति से खींच लेता है,
जो जीवित रहने की आशा नही
रखता, वह भी फिर उठ बैठता है ।।
२३ उन्हे ऐसे बेखटके कर देता है, कि
वे सम्भले रहते है,
और उसकी कृपादृष्टि उनकी चाल
पर लगी रहती है ।।
२४ वे बढ़ते है, तब थोड़ी बेर मे जाते
रहते हैं,
वे दबाए जाते और सभो की नाईं
रख लिये जाते हैं,
और अनाज की बाल की नाईं काटे
जाते है ।।
२५ क्या यह सब सच नहीं! कौन मुझे
झुठलाएगा ?
कौन मेरी बाते निकम्मी ठहराएगा ?

(शूही बिल्दद का वचन)

२५ तब शूही बिल्दद ने कहा,
२ प्रभुता करना और डराना यह
उसी का काम है;
वह अपने ऊंचे ऊंचे स्थानों में शान्ति
रखता है ।।
३ क्या उसकी सेनाओं की गिनती हो
सकती? और
कौन है जिस पर उसका प्रकाश नही
पड़ता ?
४ फिर मनुष्य ईश्वर की दृष्टि में
धर्मी क्योंकर ठहर सकता है ?
और जो स्त्री से उत्पन्न हुआ है
वह क्योंकर निर्मल हो सकता है ?
५ देख, उसकी दृष्टि में चन्द्रमा भी
अन्धेरा ठहरता,
और तारे भी निर्मल नही ठहरते ।।
६ फिर मनुष्य की क्या गिनती जो
कीडा है, और
आदमी कहां रहा जो केचुआ है !

(अय्यूब का वचन)

२६ तब अय्यूब ने कहा,
२ निर्बल जन की तू ने क्या ही बड़ी
सहायता की,
और जिसकी बांह मे सामर्थ्य नही,
उसको तू ने कैसे सम्भाला है ?
३ निर्बुद्धि मनुष्य को तू ने क्या ही
अच्छी सम्मति दी,
और अपनी खरी बुद्धि कैसी भली
भांति प्रगट की है ?
४ तू ने किसके हित के लिये बाते कही ?
और किसके मन की बाते तेरे मुह
से निकली * ?
५ बहुत दिन के मरे हुए लोग भी
जलनिधि और उसके निवासियों के
तले तड़पते है ।।
६ अधोलोक उसके साम्हने उघड़ा रहता
है,

* मूल में—छीना।
† मूल में—गर्भ।

* मूल में—किसकी सांस तुझ से निकली।

और विनाश का स्थान ढंप नहीं
सकता ।।
७ वह उत्तर दिशा को निराधार फैलाए
रहता है,
और बिना टेक * पृथ्वी को लटकाए
रखता है ।।
८ वह जल को अपनी काली घटाओं
में बान्ध रखता,
और बादल उसके बोझ से नहीं
फटता ।।
९ वह अपने सिंहासन के साम्हने बादल
फैलाकर
उसको छिपाए रखता है ।।
१० उजियाले और अन्धियारे के बीच
जहां सिवाना बंधा है,
वहां तक उस ने जलनिधि का सिवाना
ठहरा रखा है ।।
११ उसकी घुड़की से
आकाश के खम्भे थरथराकर चकित
होते हैं ।।
१२ वह अपने बल से समुद्र को
उछालता,
और अपनी बुद्धि से घमण्ड को
छेद देता है ।।
१३ उसकी आत्मा से आकाशमण्डल
स्वच्छ हो जाता है,
वह अपने हाथ से वेग भागनेवाले
नाग को मार देता है ।।
१४ देखो, ये तो उसकी गति के किनारे
ही हैं;
और उसकी आहट फुसफुसाहट ही
सी तो सुन पड़ती है,
फिर उसके पराक्रम के गरजने का
भेद कौन समझ सकता है ?

* मूल में—नास्ति के ऊपर।

२७ अय्यूब ने और भी अपनी
गूढ़ बात उठाई और कहा,
२ मैं ईश्वर के जीवन की शपथ खाता
हूं जिस ने मेरा न्याय बिगाड़
दिया,
अर्थात् उस सर्वशक्तिमान के जीवन
की जिस ने मेरा प्राण कड़ुआ कर
दिया ।।
३ क्योंकि अब तक मेरी सांस बराबर
आती है,
और ईश्वर का आत्मा * मेरे नथुनों
में बना है ।।
४ मैं यह कहता हूं कि मेरे मुंह से
कोई कुटिल बात न निकलेगी,
और न मैं † कपट की बातें बोलूंगा ।।
५ ईश्वर न करे कि मैं तुम लोगों को
सच्चा ठहराऊं,
जब तक मेरा प्राण न छूटे तब तक
मैं अपनी खराई से न हटूंगा ‡ ।।
६ मैं अपना धर्म पकड़े हुए हूं और
उसको हाथ से जाने न दूंगा;
क्योंकि मेरा मन जीवन भर मुझे
दोषी नहीं ठहराएगा ।।
७ मेरा शत्रु दुष्टों के समान,
और जो मेरे विरुद्ध उठता है वह
कुटिलों के तुल्य ठहरे ।।
८ जब ईश्वर भक्तिहीन मनुष्य का
प्राण ले ले,
तब यद्यपि उस ने धन भी प्राप्त
किया हो, तौभी उसकी क्या आशा
रहेगी ?
९ जब वह संकट में पड़े,
तब क्या ईश्वर उसकी दोहाई सुनेगा ?

* वा ईश्वर का दिया हुआ प्राण।
† मूल में—मेरी जीभ।
‡ मूल में—हटाऊंगा।

१० क्या वह सर्वशक्तिमान में सुख पा सकेगा, और
हर समय ईश्वर को पुकार सकेगा ?
११ मैं तुम्हें ईश्वर के काम * के विषय शिक्षा दूंगा,
और सर्वशक्तिमान की बात † मैं न छिपाऊंगा ।।
१२ देखो, तुम लोग सब के सब उसे स्वयं देख चुके हो,
फिर तुम व्यर्थ विचार क्यों पकड़े रहते हो ?
१३ दुष्ट मनुष्य का भाग ईश्वर की ओर से यह है,
और बलात्कारियों का अंश जो वे सर्वशक्तिमान के हाथ से पाते हैं, वह यह है, कि
१४ चाहे उसके लड़केबाले गिनती में बढ़ भी जाएं,
तौभी तलवार ही के लिये बढ़ेंगे,
और उसकी सन्तान पेट भर रोटी न खाने पाएगी ।।
१५ उसके जो लोग बच जाएं वे मरकर कब्र को पहुंचेंगे;
और उसके यहां की विधवाएं न रोएंगी ।।
१६ चाहे वह रुपया धूलि के समान बटोर रखे
और वस्त्र मिट्टी के किनकों के तुल्य अनगिनित तैयार कराए,
१७ वह उन्हें तैयार कराए तो सही, परन्तु धर्मी उन्हें पहिन लेगा,
और उसका रुपया निर्दोष लोग आपस में बांटेंगे ।।
१८ उस ने अपना घर कीड़े का सा बनाया,
और खेत के रखवाले की झोपड़ी की नाईं बनाया ।।
१९ वह धनी होकर लेट जाए परन्तु वह गाड़ा न जाएगा;
आंख खोलते ही वह जाता रहेगा ।।
२० भय की धाराएं उसे बहा ले जाएंगी *,
रात को बवण्डर उसको उड़ा ले जाएगा ।।
२१ पुरवाई उसे ऐसा उड़ा ले जाएगी, और वह जाता रहेगा
और उसको उसके स्थान से उड़ा ले जाएगी ।।
२२ क्योंकि ईश्वर उस पर विपत्तियां बिना तरस खाए डाल देगा,
उसके हाथ से वह भाग जाने चाहेगा ।।
लोग उस पर ताली बजाएंगे,
२३ और उस पर ऐसी सुसकारियां भरेंगे कि वह अपने स्थान पर न रह सकेगा ।।

२८ चांदी की खानि तो होती है,
और सोने के लिये भी स्थान होता है जहां लोग ताते हैं ।।
२ लोहा मिट्टी में से निकाला जाता
और पत्थर पिघलाकर पीतल बनाया जाता है ।।
३ मनुष्य अन्धियारे को दूर कर,
दूर दूर तक खोद खोद कर,
अन्धियारे और घोर अन्धकार में पत्थर ढूंढ़ते हैं ।।

* मूल में—ईश्वर के हाथ।
† मूल में—जो सर्वशक्तिमान के संग है।

* मूल में—जा लेगी।

४ जहां लोग रहते है वहा मे दूर वे
खानि खोदते है
वहां पृथ्वी पर चलनेवालों के भूले
बिसरे * हुए वे
मनुष्यों से दूर लटके हुए भूलते
रहते है ।।
५ यह भूमि जो है, इस से रोटी तो
मिलती है, परन्तु
उसके नीचे के स्थान मानो आग मे
उलट दिए जाते है ।।
६ उसके पत्थर नीलमणि का स्थान
है,
और उसी में सोने की धूलि भी
है ।।
७ उसका मार्ग कोई मांसाहारी पक्षी
नही जानता,
और किसी गिद्ध की दृष्टि उस पर
नही पड़ी ।।
८ उस पर अभिमानी पशुओं ने पाव
नही धरा,
और न उस से होकर कोई सिंह
कभी गया है ।।
९ वह चकमक के पत्थर पर हाथ लगाता,
और पहाडों को जड ही से उलट
देता है ।।
१० वह चट्टान खोदकर नालिया बनाता,
और उसकी आंखों को हर एक
अनमोल वस्तु दिखाई पडती है ।।
११ वह नदियों को ऐसा रोक देता है,
कि उन से एक बूंद भी पानी नही
टपकता †
और जो कुछ छिपा है उसे वह
उजियाले मे निकालता है ।।
१२ परन्तु बुद्धि कहां मिल सकती है ?
और समझ का स्थान कहां है ?
१३ उसका मोल मनुष्य को मालूम नहीं,
जीवनलोक मे वह कही नही मिलती !
१४ अथाह सागर कहता है, वह मुझ
मे नही है,
और समुद्र भी कहता है, वह मेरे
पास नही है ।।
१५ चोखे सोने मे वह मोल लिया नहीं
जाता ।
और न उसके दाम के लिये चान्दी
तौली जाती है ।।
१६ न तो उसके साथ ओपीर के कुन्दन
की बराबरी हो सकती है ;
और न अनमोल सुलैमानी पत्थर वा
नीलमणि की ।।
१७ न सोना, न काच उसके बराबर
ठहर सकता है,
कुन्दन के गहने के बदले भी वह नही
मिलती ।।
१८ मूगे और स्फटिकमणि की उसके
आगे क्या चर्चा !
बुद्धि का मोल माणिक से भी अधिक
है ।।
१९ कूश देश के पद्मराग उसके तुल्य
नहीं ठहर सकते ;
और न उस से चोखे कुन्दन की
बराबरी हो सकती है ।।
२० फिर बुद्धि कहा मिल सकती है ?
और समझ का स्थान कहा ?
२१ वह सब प्राणियों की आंखों से छिपी
है,
और आकाश के पक्षियों के देखने
मे नहीं आती ।।
२२ विनाश और मृत्यु कहती है,
कि हमने उसकी चर्चा सुनी है ।।

* मूल में—पांव से।
† मूल में—आंसू बहाने से।

२३ परन्तु परमेश्वर उसका मार्ग समझता है,
और उसका स्थान उसको मालूम है ।।
२४ वह तो पृथ्वी की छोर तक ताकता रहता है,
और सारे आकाशमण्डल के तले देखता भालता है ।।
२५ जब उस ने वायु का तौल ठहराया,
और जल को नपुए में नापा,
२६ और मेंह के लिये विधि
और गर्जन और बिजली के लिये मार्ग ठहराया,
२७ तब उस ने बुद्धि को देखकर उसका बखान भी किया,
और उसको सिद्ध करके उसका पूरा भेद बूझ लिया ।।
२८ तब उस ने मनुष्य से कहा,
देख, प्रभु का भय मानना यही बुद्धि है :
और बुराई से दूर रहना यही समझ है ।।

(अय्यूब का वचन)

२९ अय्यूब ने और भी अपनी गूढ़ बात उठाई और कहा,
२ भला होता, कि मेरी दशा बीते हुए महीनों की सी होती,
जिन दिनों में ईश्वर मेरी रक्षा करता था,
३ जब उसके दीपक का प्रकाश मेरे सिर पर रहता था,
और उस से उजियाला पाकर मैं अन्धेरे में चलता था ।।
४ वे तो मेरी जवानी* के दिन थे,
जब ईश्वर की मित्रता मेरे डेरे पर प्रगट होती थी ।।
५ उस समय तक तो सर्वशक्तिमान मेरे संग रहता था,
और मेरे लड़केबाले मेरे चारों ओर रहते थे ।।
६ तब मैं अपने पगों को मलाई से धोता था और
मेरे पास की चट्टानों से तेल की धाराएं बहा करती थीं ।।
७ जब जब मैं नगर के फाटक की ओर चलकर खुले स्थान में
अपने बैठने का स्थान तैयार करता था,
८ तब तब जवान मुझे देखकर छिप जाते,
और पुरनिये उठकर खड़े हो जाते थे ।।
९ हाकिम लोग भी बोलने से रुक जाते,
और हाथ से मुंह मूंदे रहते थे ।।
१० प्रधान लोग चुप रहते थे*
और उनकी जीभ तालू से सट जाती थी ।।
११ क्योंकि जब कोई† मेरा समाचार सुनता, तब वह मुझे धन्य कहता था,
और जब कोई मुझे देखता, तब मेरे विषय साक्षी देता था;
१२ क्योंकि मैं दोहाई देनेवाले दीन जन को,
और असहाय अनाथ को भी छुड़ाता था ।।

* मूल में—फल पकने के समय।

* मूल में—प्रधानों की वाणी छिप जाती थी।

† मूल में—काम।

१३ जो नाश होने पर था मुझे आशीर्वाद
देता था,
और मेरे कारण विधवा आनन्द के
मारे गाती थी ।।
१४ मैं धर्म को पहिने रहा, और वह मुझे
ढांके रहा;
मेरा न्याय का काम मेरे लिये बागे
और सुन्दर पगडी का काम देता
था ।।
१५ मैं अन्धों के लिये आंखे,
और लंगड़ों के लिये पांव ठहरता
था ।।
१६ दरिद्र लोगों का मैं पिता ठहरता
था,
और जो मेरी पहिचान का न था
उसके मुक़द्दमे का हाल मैं पूछताछ
करके जान लेता था ।।
१७ मैं कुटिल मनुष्यों की डाढ़े तोड
डालता, और
उनका शिकार उनके मुह से छीनकर
बचा लेता था ।।
१८ तब मैं सोचता था, कि मेरे दिन
बालू के किनकों के समान अनगिनत
होंगे,
और अपने ही बसेरे में मेरा प्राण
छूटेगा ।।
१९ मेरी जड़ जल की ओर फैली,*
और मेरी डाली पर ओस रात भर
पड़ी,
२० मेरी महिमा ज्यों की त्यों† बनी रहेगी,
और मेरा धनुष मेरे हाथ में सदा
नया होता जाएगा ।।
२१ लोग मेरी ही ओर कान लगाकर
ठहरे रहते थे

* मूल में—खुली।
† मूल में—टटकी।

और मेरी सम्मति सुनकर चुप रहते
थे ।।
२२ जब मै बोल चुकता था, तब वे और
कुछ न बोलते थे,
मेरी बाते उन पर मेंह की नाईं बरसा
करती थी ।।
२३ जैसे लोग बरसात की वैसे ही मेरी
भी बाट देखते थे;
और जैसे बरसात के अन्त की वर्षा
के लिये वैसे ही वे मुह पसारे रहते*
थे ।।
२४ जब उनको कुछ आशा न रहती
थी तब मैं हंसकर उनको प्रसन्न
करता था;
और कोई मेरे मुह को बिगाड न
सकता था ।।
२५ मैं उनका मार्ग चुन लेता, और
उन मे मुख्य ठहरकर बैठा करता
था,
और जैसा सेना में राजा वा विलाप
करनेवालों के बीच शान्तिदाता,
वैसा ही मैं रहता था ।।

३० परन्तु अब जिनकी अवस्था
मुझ से कम है, वे मेरी हंसी
करते हैं,
वे जिनके पिताओं को मैं अपनी भेड
बकरियों के कुत्तों के काम के योग्य
भी न जानता था† ।।
२ उनके भुजबल से मुझे क्या लाभ हो
सकता था ?
उनका पौरुष तो जाता रहा ।।
३ वे दरिद्रता और काल के मारे दुबले
पड़े हुए हैं,

* मूल में—मुंह खोलते।
† मूल में—कुत्तों के साथ ठहरना नकारता
था।

वे अन्धेरे और सुनसान स्थानों मे
सूखी धूल फांकते है ।।
४ वे झाड़ी के आसपास का लोनिया
*साग* तोड़ लेते,
और झाऊ की जड़े खाते है ।।
५ वे मनुष्यों के बीच में से निकाले
जाते है,
उनके पीछे ऐसी पुकार होती है,
जैसी चोर के पीछे ।।
६ डरावने नालों मे, भूमि के बिलो मे,
और चट्टानो मे, उन्हे रहना पडता
है ।।
७ वे झाडियों के बीच रेंकते,
और बिच्छू पौधो के नीचे इकट्ठे
पड़े रहते है ।।
८ वे मूढ़ों और नीच लोगो * के वश है
जो मार मार के इस देश से निकाले
गए थे ।।
९ ऐसे ही लोग अब मुझ पर लगते
गीत गाते,
और मुझ पर ताना मारते है ।।
१० वे मुझ से घिन खाकर दूर रहते,
वा मेरे मुह पर थूकने से भी नही
डरते † ।।
११ ईश्वर ने जो मेरी रस्सी खोलकर
मुझे दुःख दिया है,
इसलिये वे मेरे साम्हने मुह मे लगाम
नहीं रखते ।।
१२ मेरी दहिनी अलग पर बजारू लोग
उठ खड़े होते है, वे मेरे पांव सरका
देते है,
और मेरे नाश के लिये अपने उपाय ‡
बान्धते है ।।

* मूल में—नामरहितों।
† मूल में—मुंह से थूक नहीं रख छोड़ते।
‡ मूल में—अपने रास्ते।

१३ जिनके कोई सहायक नही,
वे भी मेरे रास्तों को बिगाडते,
और मेरी विपत्ति को बढ़ाते है * ।।
१४ मानो बड़े नाके से घुसकर वे आ
पडते है,
और उजाड़ के बीच मे होकर मुझ
पर धावा करते है ।।
१५ मुझ मे घबराहट छा गई है †,
और मेरा रईसपन मानो वायु से
उड़ाया गया है,
और मेरा कुशल बादल की नाईं
जाता रहा ।।
१६ और अब मै शोकसागर में डूबा
जाता हू ‡,
दुःख के दिनों ने मुझे जकड लिया
है § ।।
१७ रात को मेरी हड्डियां मेरे अन्दर
छिद जाती है ||
और मेरी नसों में चैन नही
पडती ¶ ।।
१८ मेरी बीमारी की बहुतायत से मेरे
वस्त्र का रूप बदल गया है;
वह मेरे कुर्त्ते के गले की नाईं मुझ
से लिपटी हुई है ।।
१९ उस ने मुझ को कीचड मे फेंक
दिया है,
और मै मिट्टी और राख के तुल्य
हो गया हू ।।

* मूल में—विपत्ति की सहायता करते हैं।
† मूल में—मुझ पर घबराहट घुमाई गई।
‡ मूल में—मेरा जीव मेरे ऊपर उण्डेला जाता है।
§ मूल में—दुःख के दिनों ने मुझे पकड़ा है।
|| मूल में—मुझ पर से छिदती हैं।
¶ मूल में—मेरी नसें नहीं सोतीं।

२० मैं तेरी दोहाई देता हूं, परन्तु तू
नहीं सुनता;
मैं खड़ा होता हूं परन्तु तू मेरी ओर
घूरने लगता है ।।
२१ तू बदलकर मुझ पर कठोर हो गया
है;
और अपने बली हाथ से मुझे सताता
है ।।
२२ तू मुझे वायु पर सवार करके उडाता
है,
और आंधी के पानी मे मुझे गला
देता है ।।
२३ हां, मुझे निश्चय है, कि तू मुझे
मृत्यु के वश में कर देगा,
और उस घर में पहुंचाएगा,
जो सब जीवित प्राणियों के लिये
ठहराया गया है ।
२४ तौभी क्या कोई गिरते समय हाथ
न बढाएगा ?
और क्या कोई विपत्ति के समय *
दोहाई न देगा ?
२५ क्या मै उसके लिये रोता नहीं था,
जिसके दुर्दिन आते थे ?
और क्या दरिद्र जन के कारण मै
प्राण में दुखित न होता था ?
२६ जब मै कुशल का मार्ग जोहता था,
तब विपत्ति आ पडी;
और जब मै उजियाले का आसरा
लगाए था, तब अन्धकार छा गया ।।
२७ मेरी अन्तडियां निरन्तर उबलती
रहती हैं † और आराम नही
पातीं;
मेरे दुःख के दिन आ गए हैं ।।

* मूल में—होते इस कारण ।
† मूल में—खौलती है और चुप नहीं होती ।

२८ मैं शोक का पहिरावा पहिने हुए
मानो बिना सूर्य की गर्मी के काला
हो गया हू ।
और सभा मे खडा होकर सहायता
के लिये दोहाई देता हूं ।।
२९ मै गीदडों का भाई,
और शुतुर्मुर्गों का संगी हो गया
हू ।।
३० मेरा चमडा काला होकर मुझ पर
से गिरता जाता है,
और तप के मारे मेरी हड्डियां जल
गई है ।।
३१ इस कारण मेरी वीणा से विलाप
और मेरी बासुरी से रोने की ध्वनि
निकलती है ।।

३१ मैं ने अपनी आंखों के विषय
वाचा बान्धी है,
फिर मै किसी कुंवारी पर क्योंकर
आखे लगाऊ ?
२ क्योंकि ईश्वर स्वर्ग से कौन सा अंश
और सर्वशक्तिमान ऊपर से कौन
सी सम्पत्ति बाटता है ?
३ क्या वह कुटिल मनुष्यों के लिये
विपत्ति
और अनर्थ काम करनेवालों के लिये
सत्यानाश का कारण नही है ?
४ क्या वह मेरी गति नही देखता और
क्या वह मेरे पग पग नही गिनता ?
५ यदि मै व्यर्थ चाल चालता हू,
वा कपट करने के लिये मेरे पैर
दौड़े हों *;
६ (तो मै धर्म के तराजू मे तौला जाऊं,
ताकि ईश्वर मेरी खराई को जान
ले) ।।

* मूल में—मेरा पांव दौका हो ।

७ यदि मेरे पग मार्ग से बहक गए हों,
और मेरा मन मेरी आंखों की देखी चाल चला हो,
वा मेरे हाथों को कुछ कलंक लगा हो;
८ तो मैं बीज बोऊं, परन्तु दूसरा खाए;
वरन मेरे खेत की उपज उखाड डाली जाए ।।
९ यदि मेरा हृदय किसी स्त्री पर मोहित हो गया है,
और मैं अपने पड़ोसी के द्वार पर घात मे बैठा हू,
१० तो मेरी स्त्री दूसरे के लिये पीसे,
और पराए पुरुष उसको भ्रष्ट करे ।।
११ क्योंकि वह तो महापाप होता;
और न्यायियों से दण्ड पाने के योग्य अधर्म का काम होता,
१२ क्योंकि वह ऐसी आग है जो जलाकर भस्म कर देती है,
और वह मेरी सारी उपज को जड से नाश कर देती है ।
१३ जब मेरे दास वा दासी ने मुझ से झगडा किया,
तब यदि मैं ने उनका हक मार दिया हो;
१४ तो जब ईश्वर उठ खडा होगा, तब मैं क्या करूंगा ?
और जब वह आएगा तब मैं क्या उत्तर दूगा ?
१५ क्या वह उसका बनानेवाला नही जिस ने मुझे गर्भ में बनाया ?
क्या एक ही ने हम दोनों की सूरत गर्भ मे न रची थी ?
१६ यदि मैं ने कगालो की इच्छा पूरी न की हो,
वा मेरे कारण विधवा की आंखे कभी रह गई हों,
१७ वा मैं ने अपना टुकड़ा अकेला खाया हो,
और उस मे से अनाथ न खाने पाए हों,
१८ (परन्तु वह मेरे लडकपन ही से मेरे साथ इस प्रकार पला जिस प्रकार पिता के साथ,
और मैं जन्म ही से विधवा को पालता आया हू );
१९ यदि मैं ने किसी को वस्त्रहीन मरते हुए देखा,
वा किसी दरिद्र को जिसके पास ओढने को न था
२० और उसको अपनी भेडो की ऊन के कपड़े न दिए हों,
और उस ने गर्म होकर मुझे आशीर्वाद न दिया हो *;
२१ वा यदि मैं ने फाटक मे अपने सहायक देखकर
अनाथों के मारने को अपना हाथ उठाया हो,
२२ तो मेरी बांह पखौड़े से उखडकर गिर पडे,
और मेरी भुजा की हड्डी टूट जाए † ।।
२३ क्योंकि ईश्वर के प्रताप के कारण मै ऐसा नही कर सकता था,
क्योंकि उसकी ओर की विपत्ति के कारण मै भयभीत होकर थरथराता था ।।
२४ यदि मैं ने सोने का भरोसा किया होता,
वा कुन्दन को अपना आसरा कहा होता,

* मूल में—उसकी कमर ने मुझे आशीर्वाद न दिया हो ।
† मूल में—मेरी भुजा नरट से टूट जाय।

२५ वा अपने बहुत से धन
वा अपनी बड़ी कमाई के कारण
आनन्द किया होता,
२६ वा सूर्य को चमकते
वा चन्द्रमा को महाशोभा से चलते
हुए देखकर
२७ मैं मन ही मन मोहित हो गया
होता,
और अपने मुह से अपना हाथ चूम
लिया होता *;
२८ तो यह भी न्यायियों से दण्ड पाने
के योग्य अधर्म का काम होता;
क्योंकि ऐसा करके मैं ने सर्वश्रेष्ठ
ईश्वर का इनकार किया होता ।।
२९ यदि मैं अपने बैरी के नाश से आनन्दित
होता,
वा जब उस पर विपत्ति पड़ी तब
उस पर हंसा होता;
३० (परन्तु मैं ने न तो उसको शाप देते
हुए, और न उसके प्राणदण्ड की
प्रार्थना करते हुए अपने मुह † से
पाप किया है);
३१ यदि मेरे डेरे के रहनेवालों ने यह न
कहा होता,
कि ऐसा कोई कहां मिलेगा, जो इसके
यहा का मांस खाकर तृप्त न हुआ
हो ?
३२ (परदेशी को सडक पर टिकना न
पडता था; मैं बटोही ‡ के लिये
अपना द्वार खुला रखता था);
३३ यदि मैं ने आदम की नाईं अपना
अपराध छिपाकर
अपने अधर्म को ढांप लिया हो,

* मूल में—मेरा हाथ मेरे मुंह को चूमता।
† मूल में—तालू।
‡ मूल में—बांट।

३४ इस कारण कि मैं बड़ी भीड़ से
भय खाता था,
वा कुलीनों * से तुच्छ किए जाने से
डर गया
यहां तक कि मैं द्वार से बाहर न
निकला—
३५ भला होता कि मेरा कोई सुननेवाला
होता !
(सर्वशक्तिमान अभी मेरा न्याय
चुकाए ! देखो मेरा दस्तखत यही
है)।।
भला होता कि जो शिकायतनामा
मेरे मुद्दई ने लिखा है वह मेरे
पास होता !
३६ निश्चय मैं उसको अपने कन्धे पर
उठाए फिरता;
और सुन्दर पगडी जानकर अपने
सिर मे बान्धे रहता ।।
३७ मैं उसको अपने पग पग का हिसाब
देता,
मैं उसके निकट प्रधान की नाईं
निडर जाता ।।
३८ यदि मेरी भूमि मेरे विरुद्ध दोहाई
देती हो, और
उसकी रेघारियां मिलकर रोती हों;
३९ यदि मैं ने अपनी भूमि की उपज
बिना मजूरी † दिए खाई,
वा उसके मालिक का प्राण लिया हो;
४० तो गेहूं के बदले झड़बेड़ी,
और जव के बदले जगली घास
उगें !
अय्यूब के वचन पूरे हुए हैं ।।

* मूल में—अपनी गोद में।
† मूल में—कुली।
‡ मूल में—रुपये।

(एलीहू का वचन)

**३२** तब उन तीनों पुरुषों ने यह
देखकर कि अय्यूब अपनी दृष्टि
में निर्दोष है उसको उत्तर देना छोड़
दिया। २ और बूजी बारकेल का पुत्र
एलीहू जो राम के कुल का था, उसका
क्रोध भड़क उठा। अय्यूब पर उसका
क्रोध इसलिये भड़क उठा, कि उस ने
परमेश्वर को नहीं, अपने ही को निर्दोष
ठहराया। ३ फिर अय्यूब के तीनों मित्रों
के विरुद्ध भी उसका क्रोध इस कारण
भड़का, कि वे अय्यूब को उत्तर न दे
सके, तौभी उसको दोषी ठहराया।
४ एलीहू तो अपने को उन से छोटा
जानकर अय्यूब की बातों के अन्त की बाट
जोहता रहा। ५ परन्तु जब एलीहू ने
देखा कि ये तीनों पुरुष कुछ उत्तर नहीं
देते, तब उसका क्रोध भड़क उठा।।

६ तब बूजी बारकेल का पुत्र एलीहू कहने लगा, कि
मैं तो जवान हूं, और तुम बहुत बूढ़े हो;
इस कारण मैं रुका रहा, और अपना विचार तुम को बताने से डरता था।।
७ मैं सोचता था, कि जो आयु में बड़े हैं वे ही बात करें,
और जो बहुत वर्ष के हैं, वे ही बुद्धि सिखाएं।।
८ परन्तु मनुष्य में आत्मा तो है ही,
और सर्वशक्तिमान अपनी दी हुई सांस से उन्हें समझने की शक्ति देता है।।
९ जो बुद्धिमान हैं वे बड़े बड़े लोग ही नहीं और न्याय के समझनेवाले बूढ़े ही नहीं होते।।
१० इसलिये मैं कहता हूं, कि मेरी भी सुनो *,
मैं भी अपना विचार बताऊंगा।।
११ मैं तो तुम्हारी बातें सुनने को ठहरा रहा,
मैं तुम्हारे प्रमाण सुनने के लिये ठहरा रहा;
जब कि तुम कहने के लिये शब्द ढूंढ़ते रहे।।
१२ मैं चित्त लगाकर तुम्हारी सुनता रहा।
परन्तु किसी ने अय्यूब के पक्ष का खण्डन नहीं किया,
और न उसकी बातों का उत्तर दिया।।
१३ तुम लोग मत समझो कि हम को ऐसी बुद्धि मिली है,
कि उसका खण्डन मनुष्य नहीं ईश्वर ही कर सकता है।।
१४ जो बातें उस ने कहीं वह मेरे विरुद्ध तो नहीं कहीं,
और न मैं तुम्हारी सी बातों से उसको उत्तर दूंगा।।
१५ वे विस्मित हुए, और फिर कुछ उत्तर नहीं दिया;
उन्हों ने बातें करना छोड़ दिया †।।
१६ इसलिये कि वे कुछ नहीं बोलते और चुपचाप खड़े हैं,
क्या इस कारण मैं ठहरा रहूं?
१७ परन्तु अब मैं भी कुछ कहूंगा ‡,
मैं भी अपना विचार प्रगट करूंगा।।

* मूल में—सुन।
† मूल में—बातों ने उन से कूच किया।
‡ मूल में—अपना अंश उत्तर दूंगा।

१८ क्योंकि मेरे मन मे बाते भरी है,
और मेरी आत्मा मुझे उभार रही
है ।।
१९ मेरा मन उस दाखमधु के समान है,
जो खोला न गया हो;
वह नई कुप्पियों की नाई फटा चाहता
है ।।
२० शान्ति पाने के लिये मै बोलूगा,
मै मुंह खोलकर उत्तर दूगा ।।
२१ न मै किसी आदमी का पक्ष
करूंगा,
और न मै किसी मनुष्य को चापलूसी
की पदवी दूंगा ।।
२२ क्योंकि मुझे तो चापलूसी करना
आता ही नही
नही तो मेरा सिरजनहार क्षण भर
मे मुझे उठा लेता ।।

३३ तौभी हे अय्यूब ! मेरी बाते
सुन ले, और मेरे सब वचनों
पर कान लगा ।।
२ मै ने तो अपना मुंह खोला है,
और मेरी जीभ मुह मे चुलबुला
रही है * ।।
३ मेरी बाते मेरे मन की सिधाई प्रगट
करेंगी;
जो ज्ञान मै रखता हू उसे खराई के
साथ कहूगा † ।।
४ मुझे ईश्वर की आत्मा ने बनाया है,
और सर्वशक्तिमान की सांस से मुझे
जीवन मिलता है ।।
५ यदि तू मुझे उत्तर दे सके, तो दे,
मेरे साम्हने अपनी बाते क्रम से रचकर
खडा हो जा ।।

* मूल में—बोली है।
† मूल में—मेरे होंट कहेंगे।

६ देख मै ईश्वर के सन्मुख तेरे तुल्य
हू,
मै भी मिट्टी का बना हुआ हू ।।
७ सुन, तुझे मेरे डर के मारे घबराना
न पडेगा, और
न तू मेरे बोझ से दबेगा ।।
८ नि:सन्देह तेरी ऐसी बात मेरे कानों
मे पड़ी है
और मै ने तेरे वचन सुने है, कि
९ मै तो पवित्र और निरपराध और
निष्कलक हू; और मुझ मे अधर्म
नही है ।।
१० देख, वह मुझ से झगडने के दांव
ढूढ़ता है, और मुझे अपना शत्रु
समझता है;
११ वह मेरे दोनों पांवों को काठ मे ठोंक
देता है,
और मेरी सारी चाल की देखभाल
करता है ।।
१२ देख, मै तुझे उत्तर देता हू, इस बात
मे तू सच्चा नही है ।
क्योंकि ईश्वर मनुष्य से बड़ा
है ।।
१३ तू उस से क्यों झगड़ता है ?
क्योंकि वह अपनी किसी बात का
लेखा नहीं देता ।।
१४ क्योंकि ईश्वर तो एक क्या वरन
दो बार बोलता है,
परन्तु लोग उस पर चित्त नहीं
लगाते ।।
१५ स्वप्न में, वा रात को दिए हुए
दर्शन में,
जब मनुष्य घोर निद्रा में पड़े रहते
है,
वा बिछौने पर सोते समय,

१६ तब वह मनुष्यों के कान खोलता है,
और उनकी शिक्षा पर मुहर लगाता है,
१७ जिस से वह मनुष्य को उसके संकल्प से रोके
और गर्व को मनुष्य में से दूर करे * ।।
१८ वह उसके प्राण को गढ़हे से बचाता है,
और उसके जीवन को खड्ग की मार से बचाता है ।
१९ उसे ताड़ना भी होती है, कि
वह अपने बिछौने पर पड़ा पड़ा तड़पता है,
और उसकी हड्डी हड्डी मे लगातार झगडा होता है
२० यहा तक कि उसका प्राण रोटी से,
और उसका मन स्वादिष्ट भोजन से घृणा करने लगता है ।।
२१ उसका मास ऐसा सूख जाता है कि दिखाई नहीं देता;
और उसकी हड्डिया जो पहिले दिखाई नही देती थी निकल आती है † ।।
२२ निदान वह कबर के निकट पहुचता है,
और उसका जीवन नाश करनवालों के वश मे हो जाता है ।।
२३ यदि उसके लिये कोई बिचवई स्वर्ग-दूत मिले, जो
हजार मे से एक ही हो, जो भावी कहे ।
और जो मनुष्य को बताए कि उसके लिये क्या ठीक है ।

* मूल में—और पुरुष से गर्व छिपाए।
† मूल में—वा उसके अग सूखते सूखते मानो अनदेखे हो जाते हैं।

२४ तो वह उस पर अनुग्रह करके कहता है,
कि उसे गढ़हे में जाने से बचा ले,
मुझे छुड़ौती मिली है ।।
२५ तब उस मनुष्य की देह बालक की देह से अधिक स्वस्थ और कोमल हो जाएगी;
उसकी जवानी के दिन फिर लौट आएगे ।।
२६ वह ईश्वर से बिनती करेगा, और वह उस से प्रसन्न होगा,
वह आनन्द से ईश्वर का दर्शन करेगा,
और ईश्वर मनुष्य को ज्यों का त्यों धर्मी कर देगा ।।
२७ वह मनुष्यों के साम्हने गाने और कहने लगता है, कि
मैं ने पाप किया, और सच्चाई को उलट पुलट कर दिया,
परन्तु उसका बदला मुझे दिया नही गया ।।
२८ उस ने मेरे प्राण कब्र मे पड़ने से बचाया है,
मेरा जीवन * उजियाले को देखेगा ।।
२९ देख, ऐसे ऐसे सब काम
ईश्वर पुरुष के साथ दो बार क्या वरन तीन बार भी करता है,
३० जिस से उसको कब्र से बचाए †,
और वह जीवनलोक के उजियाले का प्रकाश पाए ।।
३१ हे अय्यूब ! कान लगाकर मेरी सुन;
चुप रह, मैं और बोलूगा ।।
३२ यदि तुझे बात कहनी हो, तो मुझे उत्तर दे;

* मूल में—मेरा जीवन।
† मूल में—फेर लाए।

बोल, क्योंकि मै तुझे निर्दोष ठहराना
चाहता हू ।।
३३ यदि नही, तो तू मेरी सुन;
चुप रह, मै तुझे बुद्धि की बात
सिखाऊगा ।।

(एलीहू का वचन)

३४ फिर एलीहू यों कहता गया;
२ हे बुद्धिमानो ! मेरी बातें सुनो,
और हे ज्ञानियो ! मेरी बातों पर
कान लगाओ;
३ क्योंकि जैसे जीभ से * चखा जाता
है,
वैसे ही वचन कान से परखे जाते
हैं ।।
४ जो कुछ ठीक है, हम अपने लिये
चुन लें; जो भला है, हम आपस मे
समझ बूझ ले ।।
५ क्योंकि अय्यूब ने कहा है, कि मै
निर्दोष हू,
और ईश्वर ने मेरा हक़ मार दिया
है ।।
६ यद्यपि मै सच्चाई पर हू, तौभी झूठा
ठहरता हू,
मै निरपराध हू, परन्तु मेरा घाव †
असाध्य है ।।
७ अय्यूब के तुल्य कौन शूरवीर है,
जो ईश्वर की निन्दा पानी की नाईं
पीता है,
८ जो अनर्थ करनेवालों का साथ देता,
और दुष्ट मनुष्यों की सगति रखता
है ?
९ उस ने तो कहा है, कि मनुष्य को
इस से कुछ लाभ नही
कि वह आनन्द से परमेश्वर की
संगति रखे ।।
१० इसलिये हे समझवालो ! मेरी
सुनो, यह सम्भव नही कि ईश्वर
दुष्टता का काम करे,
और सर्वशक्तिमान बुराई करे ।।
११ वह मनुष्य की करनी का फल देता
है,
और प्रत्येक को अपनी अपनी चाल
का फल भुगताता है ।।
१२ नि:सन्देह ईश्वर दुष्टता नहीं करता
और न सर्वशक्तिमान अन्याय करता
है ।।
१३ किस ने पृथ्वी को उसके हाथ मे
सौप दिया ?
वा किस ने सारे जगत का प्रबन्ध
किया ?
१४ यदि वह मनुष्य से अपना मन हटाये
और अपना आत्मा और श्वास अपने
ही मे समेट ले,
१५ तो सब देहधारी एक संग नाश हो
जाएगे,
और मनुष्य फिर मिट्टी में मिल
जाएगा ।।
१६ इसलिये इसको सुनकर समझ रख,
और मेरी इन बातों पर कान लगा ।।
१७ जो न्याय का बैरी हो, क्या वह
शासन करे ?
जो पूर्ण धर्मी है, क्या तू उसे दुष्ट
ठहराएगा ?
१८ वह राजा से कहता है कि तू नीच है;
और प्रधानो से, कि तुम दुष्ट हो ।।
१९ ईश्वर तो हाकिमों का पक्ष नहीं करता
और धनी और कंगाल दोनों को
अपने बनाए हुए जानकर
उन में कुछ भेद नहीं करता ।।

* मूल में—तालू से।
† मूल में—तेरी।

२० आधी रात को पल भर मे वे मर
जाते है,
और प्रजा के लोग हिलाए जाते और
जाते रहते है;
और प्रतापी लोग बिना हाथ लगाए
उठा लिए जाते है ।।
२१ क्योंकि ईश्वर की आंखे मनुष्य की
चालचलन पर लगी रहती है,
और वह उसकी सारी चाल को
देखता रहता है ।।
२२ ऐसा अन्धियारा वा घोर अन्धकार
कही नही है
जिस मे अनर्थ करनेवाले छिप
सके ।।
२३ क्योंकि उस ने मनुष्य का कुछ समय
नही ठहराया
ताकि वह ईश्वर के सम्मुख अदालत
मे जाए ।।
२४ वह बड़े बडे बलवानो को बिना
पूछपाछ के चूर चूर करता है,
और उनके स्थान पर औरो को खड़ा
कर देता है ।।
२५ इसलिये कि वह उनके कामों को
भली भाँति जानता है,
वह उन्हे रात मे ऐसा उलट देता है
कि वे चूर चूर हो जाते है ।।
२६ वह उन्हे दुष्ट जानकर
सभो के देखते मारता है,
२७ क्योंकि उन्हों ने उसके पीछे चलना
छोड दिया है,
और उसके किसी मार्ग पर चित्त
न लगाया,
२८ यहां तक कि उनके कारण कगालों
की दोहाई उस तक पहुंची
और उस ने दीन लोगों की दोहाई
सुनी ।।
२९ जब वह चैन देता तो उसे कौन दोषी
ठहरा सकता है ?
और जब वह मुह फेर ले, तब कौन
उसका दर्शन पा सकता है ?
जाति भर के साथ और अकेले मनुष्य,
दोनों के साथ उसका बराबर
व्यवहार है
३० ताकि भक्तिहीन राज्य करता न रहे,
और प्रजा फन्दे में फंसाई न जाए ।।
३१ क्या किसी ने कभी ईश्वर से कहा, कि
मै ने दण्ड सहा, अब मैं भविष्य
मे बुराई न करूगा,
३२ जो कुछ मुझे नही सूझ पड़ता, वह
तू मुझे सिखा दे,
और यदि मै ने टेढ़ा काम किया हो,
तो भविष्य में वैसा न करूंगा ?
३३ क्या वह तेरे ही मन के अनुसार बदला
पाए
क्योंकि तू उस से अप्रसन्न है ?
क्योंकि तुझे निर्णय करना है, न कि
मुझे;
इस कारण जो कुछ तुझे समझ
पडता है, वह कह दे ।।
३४ सब ज्ञानी पुरुष
वरन जितने बुद्धिमान मेरी सुनते है
वे मुझ से कहेगे, कि
३५ अय्यूब ज्ञान की बाते नही कहता,
और न उसके वचन समझ के साथ
होते है ।।
३६ भला होता, कि अय्यूब अन्त तक
परीक्षा मे रहता,
क्योंकि उस ने अनर्थियों के से उत्तर
दिए हैं ।।
३७ और वह अपने पाप मे विरोध बढ़ाता
है;
और हमारे बीच ताली बजाता है,

और ईश्वर के विरुद्ध बहुत सी बातें
बनाता है ।।

(एलीहू की बातें)

३५ फिर एलीहू इस प्रकार और
भी कहता गया,
२ कि क्या तू इसे अपना हक समझता है?
क्या तू दावा करता है कि तेरा धर्म
ईश्वर के धर्म से अधिक है ?
३ जो तू कहता है कि मुझे इस से
क्या लाभ ?
और मुझे पापी होने मे और न
होने मे कौन सा अधिक अन्तर है ?
४ मै तुझे
और तेरे साथियों को भी एक सग
उत्तर देता हू ।।
५ आकाश की ओर दृष्टि करके देख,
और आकाशमण्डल को ताक, जो
तुझ से ऊंचा है ।।
६ यदि तू ने पाप किया है तो ईश्वर
का क्या बिगड़ता है ?
यदि तेरे अपराध बहुत ही बढ
जाएं तौभी तू उसके साथ क्या
करता है ?
७ यदि तू धर्मी है तो उसको क्या दे
देता है;
वा उसे तेरे हाथ से क्या मिल जाता
है ?
८ तेरी दुष्टता का फल तुझ ऐसे ही
पुरुष के लिये है,
और तेरे धर्म का फल भी मनुष्य
मात्र के लिये है ।।
९ बहुत अन्धेर होने के कारण वे
चिल्लाते हैं;
और बलवान के बाहुबल के कारण
वे दोहाई देते हैं ।।
१० तौभी कोई यह नहीं कहता, कि मेरा
सृजनेवाला ईश्वर कहां है,
जो रात मे भी गीत गवाता है,
११ और हमे पृथ्वी के पशुओं से अधिक
शिक्षा देता,
और आकाश के पक्षियों से अधिक
बुद्धि देता है ?
१२ वे दोहाई देते है परन्तु कोई उत्तर
नही देता,
यह बुरे लोगों के घमण्ड के कारण
होता है ।।
१३ निश्चय ईश्वर व्यर्थ बाते कभी नहीं
सुनता,
और न सर्वशक्तिमान उन पर चित्त
लगाता है ।।
१४ तो तू क्यों कहता है, कि वह मुझे
दर्शन नही देता,
कि यह मुकद्दमा उसके साम्हने है,
और तू उसकी बाट जोहता हुआ
ठहरा है ?
१५ परन्तु अभी तो उस ने क्रोध करके
दण्ड नहीं दिया है,
और अभिमान पर चित्त बहुत नहीं
लगाया;
१६ इस कारण अय्यूब व्यर्थ मुंह खोलकर
अज्ञानता की बातें बहुत बनाता
है ।।

३६ फिर एलीहू ने यह भी
कहा,
२ कुछ ठहरा रह, और मै तुझ को
समझाऊगा,
क्योंकि ईश्वर के पक्ष में मुझे कुछ
और भी कहना है ।।
३ मैं अपने ज्ञान की बात दूर से ले
आऊंगा,

और अपने सिरजनहार को धर्मी ठहराऊंगा ।।
४ निश्चय मेरी बातें झूठी न होंगी,
वह जो तेरे संग है वह पूरा ज्ञानी है ।।
५ देख, ईश्वर सामर्थी है, और किसी को तुच्छ नही जानता;
वह समझने की शक्ति मे समर्थ है ।।
६ वह दुष्टों को जिलाए नहीं रखता,
और दीनों को उनका हक देता है ।।
७ वह धर्मियों से अपनी आखे नही फेरता,
वरन उनको राजाओं के सग सदा के लिये सिहासन पर बैठाता है,
और वे ऊंचे पद को प्राप्त करते है ।।
८ और चाहे वे बेड़ियों मे जकडे जाए
और दु:ख की रस्सियों से बान्धे जाए,
६ तौभी ईश्वर उन पर उनके काम,
और उनका यह अपराध प्रगट करता है, कि उन्हों ने गर्व किया है।।
१० वह उनके कान शिक्षा सुनने के लिये खोलता है,
और आज्ञा देता है कि वे बुराई से परे रहे ।।
११ यदि वे सुनकर उसकी सेवा करे,
तो वे अपने दिन कल्याण से,
और अपने वर्ष सुख से पूरे करते है ।।
१२ परन्तु यदि वे न सुनें, तो वे खड्ग से नाश हो जाते हैं,
और अज्ञानता मे मरते हैं ।।
१३ परन्तु वे जो मन ही मन भक्तिहीन होकर क्रोध बढ़ाते,
और जब वह उनको बान्धता है, तब भी दोहाई नही देते,
१४ वे जवानी में मर जाते है
और उनका जीवन लुच्चों के बीच में नाश होता है ।।
१५ वह दुखियो को उनके दु:ख से छुड़ाता है,
और उपद्रव मे उनका कान खोलता है ।।
१६ परन्तु वह तुझ को भी क्लेश के मुह मे से निकालकर
ऐसे चौड़े स्थान मे जहां सकेती नही है, पहुचा देता है,
और चिकना चिकना भोजन तेरी मेज़ पर परोसता * है ।।
१७ परन्तु तू ने दुष्टों का सा निर्णय किया है †
इसलिये निर्णय और न्याय तुझ से लिपटे रहते है ।।
१८ देख, तू जलजलाहट से उभर के ठट्ठा मत कर, और
न प्रायश्चित्त को अधिक बड़ा जानकर मार्ग से मुड़ ।।
१९ क्या तेरा रोना वा तेरा बल तुझे दु:ख से छुटकारा देगा ?
२० उस रात की अभिलाषा न कर,
जिस मे देश देश के लोग अपने अपने स्थान से मिटाए जाते है ।
२१ चौकस रह, अनर्थ काम की ओर मत फिर,
तू ने तो दु:ख ‡ से अधिक इसी को चुन लिया है ।।
२२ देख, ईश्वर अपने सामर्थ्य से बड़े बड़े काम करता है,
उसके समान शिक्षक कौन है ?
२३ किस ने उसके चलने का मार्ग ठहराया है ?

* मूल में—और तेरी मेज की उतराई चिकनाई से भरी ।
† मूल में—दुष्ट के निर्णय से भर गया ।
‡ वा दीनता ।

और कौन उस से कह सकता है,
कि तू ने अनुचित काम किया है?
२४ उसके कामों की महिमा और प्रशंसा
करने को स्मरण रख,
जिसकी प्रशंसा का गीत मनुष्य गाते
चले आए हैं ॥
२५ सब मनुष्य उसको ध्यान से देखते
आए हैं,
और मनुष्य उसे दूर दूर से देखता
है ॥
२६ देख, ईश्वर महान और हमारे ज्ञान
से कहीं परे है,
और उसके वर्ष की गिनती अनन्त है ॥
२७ क्योंकि वह तो जल की बूंदे ऊपर को
खींच लेता है
वे कुहरे से मेंह होकर टपकती हैं,
२८ वे ऊंचे ऊंचे बादल उंडेलते हैं
और मनुष्यों के ऊपर बहुतायत से
बरसाते हैं ॥
२९ फिर क्या कोई बादलों का फैलना
और उसके मण्डल में का गरजना
समझ सकता है?
३० देख, वह अपने उजियाले को चहुँओर
फैलाता है,
और समुद्र की थाह को * ढांपता है॥
३१ क्योंकि वह देश देश के लोगों का
न्याय इन्हीं से करता है,
और भोजनवस्तुएं बहुतायत से देता
है ॥
३२ वह बिजली को अपने हाथ में लेकर †
उसे आज्ञा देता है कि दुश्मन पर
गिरे ‡ ॥
३३ इसकी कड़क उसी का समाचार देती
है
पशु भी प्रगट करते हैं कि अन्धड़
चढ़ा आता है ॥

३७ फिर इस बात पर भी मेरा
हृदय कांपता है,
और अपने स्थान से उछल पड़ता है ॥
२ उसके बोलने का शब्द तो सुनो,
और उस शब्द को जो उसके मुंह
से निकलता है सुनो ॥
३ वह उसको सारे आकाश के तले,
और अपनी बिजली * को पृथ्वी
की छोर तक भेजता है ॥
४ उसके पीछे गरजने का शब्द होता है;
वह अपने प्रतापी शब्द से गरजता
है,
और जब उसका शब्द सुनाई देता
है तब बिजली लगातार चमकने
लगती है † ॥
५ ईश्वर गरजकर अपना शब्द अद्भुत
रीति से सुनाता है,
और बड़े बड़े काम करता है जिनको
हम नहीं समझते ॥
६ वह तो हिम से कहता है, पृथ्वी पर
गिर,
और इसी प्रकार मेंह को भी और
मूसलाधार वर्षा को भी
ऐसी ही आज्ञा देता है ॥
७ वह सब मनुष्यों के हाथ पर मुहर ‡
कर देता है,
जिस से उसके बनाए हुए सब मनुष्य
उसको पहचानें ॥

* मूल में—जड़ को।
† मूल में—दोनों हाथ उजियाले से ढांपकर।
‡ मूल में—निशाना मारनेहारे की नाईं।

* मूल में—अपने उजियाले।
† मूल में—तब उन्हें नहीं रोकता।
‡ मूल में—हाथ।

८ तब वनपशु गुफाओं में घुस जाते,
और अपनी अपनी मांदों मे रहते हैं ।।
९ दक्खिन दिशा से * बवण्डर
और उतरहिया से † जाडा आता है ।।
१० ईश्वर की श्वास की फूक से बरफ पड़ता है,
तब जलाशयों का पाट जम जाता है ।।
११ फिर वह घटाओं को भाफ से लादता,
और अपनी बिजली से भरे हुए उजियाले का बादल दूर तक फैलाता है ।।
१२ वे उसकी बुद्धि की युक्ति से इधर उधर फिराए जाते हैं,
इसलिये कि जो आज्ञा वह उनको दे,
उसी को वे बसाई हुई पृथ्वी के ऊपर पूरी करें ।।
१३ चाहे ताड़ना देने के लिये, चाहे अपनी पृथ्वी की भलाई के लिये
वा मनुष्यों पर करुणा करने के लिये वह उसे भेजे ।।
१४ हे अय्यूब! इस पर कान लगा और सुन ले;
चुपचाप खड़ा रह, और ईश्वर के आश्चर्यकर्मों का विचार कर ।।
१५ क्या तू जानता है, कि ईश्वर क्योंकर अपने बादलों को आज्ञा देता,
और अपने बादल की बिजली को चमकाता है ? ।।
१६ क्या तू घटाओं का तौलना,
वा सर्वज्ञानी के आश्चर्यकर्म जानता है?
१७ जब पृथ्वी पर दक्खिनी हवा ही के कारण से सन्नाटा रहता है ‡,
तब तेरे वस्त्र क्यों गर्म हो जाते हैं ?
१८ फिर क्या तू उसके साथ आकाश-मण्डल को तान सकता है,
जो ढाले हुए दर्पण के तुल्य दृढ़ है ?
१९ तू हमें यह सिखा कि उस से क्या कहना चाहिये ?
क्योंकि हम अन्धियारे के कारण अपना व्याख्यान ठीक नही रच सकते ।।
२० क्या उसको बताया जाए कि मैं बोलना चाहता हू ?
क्या कोई अपना सत्यानाश चाहता है ?
२१ अभी तो आकाशमण्डल मे का बडा प्रकाश देखा नही जाता
जब वायु चलकर उसको शुद्ध करती है ।।
२२ उत्तर दिशा से सुनहली ज्योति आती है
ईश्वर भययोग्य तेज से आभूषित है ।।
२३ सर्वशक्तिमान जो अति सामर्थी है,
और जिसका भेद हम पा नही सकते,
वह न्याय और पूर्ण धर्म को छोड अत्याचार * नहीं कर सकता ।।
२४ इसी कारण सज्जन उसका भय मानते हैं,
और जो अपनी दृष्टि मे बुद्धिमान है,
उन पर वह दृष्टि नही करता ।।

(यहोवा और अय्यूब का वार्त्तालाप)

३८ तब यहोवा ने अय्यूब को आँधी में से यू उत्तर दिया,
२ यह कौन है जो अज्ञानता की बाते कहकर

* मूल में—कोठरी से।
† मूल में—बिखेरनेहारों से।
‡ मूल में—जब पृथ्वी दक्खिन ही से चुपचाप होती है।

* मूल में—दबाने।

युक्ति को बिगाड़ना चाहता है * ?
३ पुरुष की नाईं अपनी कमर बान्ध ले,
क्योंकि मैं तुझ से प्रश्न करता हूं,
और तू मुझे उत्तर दे ।।
४ जब मैं ने पृथ्वी की नेव डाली, तब
तू कहां था ?
यदि तू समझदार हो तो उत्तर दे ।।
५ उसकी नाप किस ने ठहराई, क्या तू
जानता है
उस पर किस ने सूत खींचा ?
६ उसकी नेव कौन सी वस्तु पर रखी
गई †,
वा किस ने उसके कोने का पत्थर
बिठाया,
७ जब कि भोर के तारे एक संग आनन्द
से गाते थे
और परमेश्वर के सब पुत्र जयजयकार
करते थे ?
८ फिर जब समुद्र ऐसा फूट निकला
मानो वह गर्भ से फूट निकला,
तब किस ने द्वार मूंदकर उसको
रोक दिया;
९ जब कि मैं ने उसको बादल पहिनाया
और घोर अन्धकार में लपेट दिया,
१० और उसके लिये सिवाना बान्धा ‡,
और यह कहकर बेंड़े और किवाड़े
लगा दिए, कि
११ यहीं तक आ, और आगे न बढ़,
और तेरी उमड़नेवाली लहरें यहीं
थम जाएं ?
१२ क्या तू ने जीवन भर में कभी भोर
को आज्ञा दी,
और पौ को उसका स्थान जताया है,

* मूल में—अन्धेरा कर देता है।
† मूल में—बैठाई गई।
‡ मूल में—तोड़ा।

१३ ताकि वह पृथ्वी की छोरों को वश
में करे,
और दुष्ट लोग उस में से झाड़ दिए
जाएं ?
१४ वह ऐसा बदलता है जैसा मोहर के
नीचे चिकनी मिट्टी बदलती है,
और सब वस्तुएं मानो वस्त्र पहिने
हुए दिखाई देती हैं * ।।
१५ दुष्टों से उनका उजियाला † रोक
लिया जाता है,
और उनकी बढ़ाई हुई बांह तोड़ी
जाती है ।।
१६ क्या तू कभी समुद्र के सोतों तक
पहुंचा है,
वा गहिरे सागर की थाह में कभी
चला फिरा है ?
१७ क्या मृत्यु के फाटक तुझ पर प्रगट
हुए,
क्या तू घोर अन्धकार के फाटकों
को कभी देखने पाया है ?
१८ क्या तू ने पृथ्वी की चौड़ाई को पूरी
रीति से समझ लिया है ?
यदि तू यह सब जानता है, तो
बतला दे ।।
१९ उजियाले के निवास का मार्ग कहां है,
और अन्धियारे का स्थान कहां है ?
२० क्या तू उसे उसके सिवाने तक हटा
सकता है,
और उसके घर की डगर पहिचान
सकता है ?
२१ निःसन्देह तू यह सब कुछ जानता
होगा !
क्योंकि तू तो उस समय उत्पन्न
हुआ था,

* मूल में—खड़ी हो जाती हैं।
† अर्थात् अन्धियारा।

और तू बहुत आयु का है ।।
२२ फिर क्या तू कभी हिम के भण्डार
में पैठा,
वा कभी ओलों के भण्डार को तू
ने देखा है,
२३ जिसको मैं ने संकट के समय
और युद्ध और लड़ाई के दिन के
लिये रख छोड़ा है ?
२४ किस मार्ग से उजियाला फैलाया
जाता है,
और पुरवाई पृथ्वी पर बहाई* जाती
है ?
२५ महावृष्टि के लिये किस ने नाला
काटा,
और कड़कनेवाली बिजली के लिये
मार्ग बनाया है,
२६ कि निर्जन देश मे
और जंगल में जहा कोई मनुष्य
नहीं रहता मेंह बरसाकर,
२७ उजाड ही उजाड़ देश को सींचे,
और हरी घास उगाए ?
२८ क्या मेंह का कोई पिता है,
और ओस की बूंदे किस ने उत्पन्न
कीं ?
२९ किस के गर्भ से बर्फ निकला है,
और आकाश से गिरे हुए पाले को
कौन उत्पन्न करता है ?
३० जल पत्थर के समान जम† जाता है,
और गहिरे पानी के ऊपर जमावट
होती हैं ।।
३१ क्या तू कचपचिया का गुच्छा गूथ
सकता
वा मृगशिरा के बन्धन खोल सकता
है ?

* मूल में—छितराई ।
† मूल में—छिप ।

३२ क्या तू राशियों को ठीक ठीक समय
पर उदय कर सकता *,
वा सप्तर्षि को साथियों समेत लिए
चल सकता है ?
३३ क्या तू आकाशमण्डल की विधियां
जानता
और पृथ्वी पर उनका अधिकार ठहरा
सकता है ?
३४ क्या तू बादलों तक अपनी वाणी
पहुचा सकता है †
ताकि बहुत जल बरस कर तुझे
छिपा ले ?
३५ क्या तू बिजली को आज्ञा दे सकता
है ‡, कि वह जाए,
और तुझ से कहे, मैं उपस्थित हूं ?
३६ किस ने अन्तःकरण मे§ बुद्धि
उपजाई,
और मन मे|| समझने की शक्ति
किस ने दी है ?
३७ कौन बुद्धि से बादलों को गिन सकता
है ?
और कौन आकाश के कुप्पों को ¶
उण्डेल सकता है,
३८ जब धूलि जम जाती है,
और ढेले एक दूसरे से सट जाते
है ?
३९ क्या तू सिंहनी के लिये अहेर पकड
सकता, और
जवान सिंहों का पेट भर सकता है,
४० जब वे मांद मे बैठे हों

* मूल में—निकाल सकता ।
† मूल में—उठाए ।
‡ मूल में—भेज सकता है ।
§ मूल में—गुर्दों में ।
|| वा कुक्कट में ।
¶ अर्थात् बादलों को ।

और आड़ में घात लगाए दबक कर
बैठे हों ?
४१ फिर जब कौवे के बच्चे ईश्वर की
दोहाई देते हुए
निराहार उडते फिरते हैं,
तब उनको आहार कौन देता है ?

३९ क्या तू जानता है कि पहाड पर
की जगली बकरिया कब बच्चे
देती हैं ? वा जब हरिणिया
बियाती हैं, तब क्या तू देखता
रहता है ?
२ क्या तू उनके महीने गिन सकता है,
क्या तू उनके बियाने का समय
जानता है
३ जब वे बैठकर अपने बच्चों को जनती,
वे अपनी पीडों से छूट जाती हैं ?
४ उनके बच्चे हृष्टपुष्ट होकर मैदान
में बढ़ जाते हैं;
वे निकल जाते और फिर नही
लौटते ।।
५ किस ने बनैले गदहे को स्वाधीन
करके छोड दिया है ?
किस ने उसके बन्धन खोले हैं ?
६ उसका घर मैं ने निर्जल देश को,
और उसका निवास लोनिया भूमि
को ठहराया है ।।
७ वह नगर के कोलाहल पर हंसता,
और हाकनेवाले की हाक सुनता भी
नही ।।
८ पहाडों पर जो कुछ मिलता है उसे
वह चरता
वह सब भांति की हरियाली ढूंढ़ता
फिरता है ।।
९ क्या जंगली सांढ़ तेरा काम करने
को प्रसन्न होगा ?
क्या वह तेरी चरनी के पास रहेगा ?
१० क्या तू जंगली सांढ को रस्से से
बान्धकर रेघारियो मे चला सकता
है ?
क्या वह नालों मे तेरे पीछे पीछे
हेगा फेरेगा ?
११ क्या तू उसके बडे बल के कारण
उस पर भरोसा करेगा ?
वा जो परिश्रम का काम तेरा हो,
क्या तू उसे उस पर छोडेगा ?
१२ क्या तू उसका विश्वास करेगा, कि
वह तेरा अनाज घर ले आए,
और तेरे खलिहान का अन्न इकट्ठा
करे ?
१३ फिर शुतुरमुर्गी अपने पंखों को आनन्द
से फुलाती है,
परन्तु क्या ये पंख और पर स्नेह
को प्रगट करते हैं ?
१४ क्योंकि वह तो अपने अण्डे भूमि
पर छोड देती
और धूलि में उन्हें गर्म करती है;
१५ और इसकी सुधि नही रखती, कि
वे पांव से कुचले जाएगे,
वा कोई वनपशु उनको कुचल
डालेगा ।।
१६ वह अपने बच्चों से ऐसी कठोरता
करती है कि मानो उसके नही हैं;
यद्यपि उसका कष्ट अकारथ होता
है, तौभी वह निश्चिन्त रहती है;
१७ क्योंकि ईश्वर ने उसको बुद्धिरहित
बनाया *,
और उसे समझने की शक्ति नहीं दी ।।
१८ जिस समय वह सीधी होकर अपने
पंख फैलाती है,

* मूल में—उस से बुद्धि भुलाई ।

तब घोड़े और उसके सवार दोनों को
कुछ नहीं समझती है ।।
१९ क्या तू ने घोड़े को उसका बल
दिया है ?
क्या तू ने उसकी गर्दन में फहराती
हुई अयाल जमाई है ?
२० क्या उसको टिड्डी की भी उछलने
की शक्ति तू देता है ?
उसके फुक्कारने का शब्द डरावना
होता है ।।
२१ वह तराई में टाप मारता है और
अपने बल से हर्षित रहता है,
वह हथियारबन्दों का साम्हना करने
को निकल पडता है ।।
२२ वह डर की बात पर हंसता, और
नही घबराता;
और तलवार से पीछे नहीं हटता ।।
२३ तर्कश और चमकता हुआ सांग और
भाला उस पर खड़खड़ाता है ।।
२४ वह रिस और क्रोध के मारे भूमि
को निगलता है;
जब नरसिंगे का शब्द सुनाई देता
है तब वह रुकता नही ।।
२५ जब जब नरसिंगा बजता तब तब
वह हिन हिन करता है,
और लड़ाई और अफसरों की
ललकार और जय-जयकार को दूर
से सूंघ लेता है ।।
२६ क्या तेरे समझाने से बाज़ उडता
है,
और दक्खिन की ओर उड़ने को
अपने पंख फैलाता है ?
२७ क्या उकाब तेरी आज्ञा से ऊपर चढ़
जाता है,
और ऊंचे स्थान पर अपना घोंसला
बनाता है ?
२८ वह चट्टान पर रहता
और चट्टान की चोटी और दृढ़स्थान
पर बसेरा करता है ।।
२९ वह अपनी आंखों से दूर तक देखता
है,
वहां से वह अपने अहेर को ताक
लेता है ।।
३० उसके बच्चे भी लोहू चूसते हैं,
और जहा घात किए हुए लोग होते
वहा वह भी होता है ।।

४० फिर यहोवा ने अय्यूब से यह
भी कहा :
२ क्या जो बकवास करता है वह
सर्वशक्तिमान से झगड़ा करे ?
जो ईश्वर से विवाद करता है वह
इसका उत्तर दे ।।
३ तब अय्यूब ने यहोवा को उत्तर
दिया :
४ देख, मैं तो तुच्छ हूं, मैं तुझे क्या
उत्तर दूं ?
मैं अपनी अंगुली दांत तले दबाता
हूं * ।।
५ एक बार तो मैं कह चुका, परन्तु
और कुछ न कहूंगा : हा दो बार
भी मैं कह चुका, परन्तु अब कुछ
और आगे न बढ़ूंगा ।।
६ तब यहोवा ने अय्यूब को आंधी में
से यह उत्तर दिया :
७ पुरुष की नाईं अपनी कमर बान्ध ले,
मैं तुझ से प्रश्न करता हूं, और तू
मुझे बता ।।
८ क्या तू मेरा न्याय भी व्यर्थ
ठहराएगा ?

* मूल में—अपना हाथ अपने मुंह पर रखूंगा ।

क्या तू आप निर्दोष ठहरने की मनसा
से मुझ को दोषी ठहराएगा ?
६ क्या तेरा बाहुबल ईश्वर के तुल्य है ?
क्या तू उसके समान शब्द से गरज
सकता है ?
१० अब अपने को महिमा और प्रताप
से सवार
और ऐश्वर्य्य और तेज के वस्त्र पहिन
ले ।।
११ अपने अति क्रोध की बाढ़ को बहा दे,
और एक एक घमण्डी को देखते ही
उसे नीचा कर ।।
१२ हर एक घमण्डी को देखकर झुका
दे, और
दुष्ट लोगों को जहां खडे हों वहा
से गिरा दे ।।
१३ उनको एक संग मिट्टी मे मिला * दे,
और उस गुप्त स्थान † मे उनके
मुह बान्ध दे ।।
१४ तब मै भी तेरे विषय मे मान लूगा,
कि तेरा ही दहिना हाथ तेरा उद्धार
कर सकता है ।।
१५ उस जलगज को देख, जिसको मै ने
तेरे साथ बनाया है,
वह बैल की नाईं घास खाता है ।।
१६ देख उसकी कटि मे बल है,
और उसके पेट के पट्ठो मे उसकी
सामर्थ्य रहती है ।।
१७ वह अपनी पूछ को देवदार की नाईं
हिलाता है ;
उसकी जांघों की नसे एक दूसरे से
मिली हुई है ।
१८ उसकी हड्डियां मानो पीतल की
नलियां है,

* मूल में—छिपा।
† मूल में—गुप्त।

उसकी पसुलियां मानो लोहे के बेंड़े
है ।।
१९ वह ईश्वर का मुख्य कार्य * है ;
जो उसका सिरजनहार हो उसके
निकट तलवार लेकर आए !
२० निश्चय पहाड़ों पर उसका चारा
मिलता है,
जहा और सब वनपशु कलोल करते
है ।।
२१ वह छतनार वृक्षों के तले
नरकटों की आड मे और कीच पर
लेटा करता है ।।
२२ छतनार वृक्ष उस पर छाया करते है,
वह नाले के बेत के वृक्षों से घिरा
रहता है ।।
२३ चाहे नदी की बाढ भी हो तौभी वह
न घबराएगा,
चाहे यरदन भी बढ़कर उसके मुंह
तक आए परन्तु वह निर्भय रहेगा ।।
२४ जब वह चौकस हो तब † क्या कोई
उसको पकड सकेगा,
वा फन्दे लगाकर उसको नाथ सकेगा ?

४१ फिर क्या तू लिव्यातान अथवा
मगर को बसी के द्वारा खीच
सकता है,
वा डोरी से उसकी जीभ दबा सकता
है ?
२ क्या तू उसकी नाक में नकेल लगा
सकता
वा उसका जबडा कील से बेध
सकता है ?
३ क्या वह तुझ से बहुत गिड़गिड़ाहट
करेगा,

* मूल में—मार्गों का पहिला है।
† मूल में—उसकी आंखों में।

वा तुझ से मीठी बातें बोलेगा ?
४ क्या वह तुझ से वाचा बान्धेगा
कि वह सदा तेरा दास रहे ?
५ क्या तू उस से ऐसे खेलेगा जैसे चिड़िया से, वा
अपनी लडकियों का जी बहलाने को उसे बान्ध रखेगा ?
६ क्या मछुओं के दल उसे बिकाऊ माल समझेंगे ?
क्या वह उसे व्योपारियों मे बांट देंगे ?
७ क्या तू उसका चमडा भाले से,
वा उसका सिर मछुवे के तिरशूलों से भर सकता है ?
८ तू उस पर अपना हाथ ही धरे,
तो लडाई को कभी न भूलेगा *, और भविष्य मे कभी ऐसा न करेगा ।।
९ देख, उसे पकड़ने की आशा निष्फल रहती है;
उसके देखने ही से मन कच्चा पड जाता है ।।
१० कोई ऐसा साहसी † नही, जो उसको भड़काए;
फिर ऐसा कौन है जो मेरे साम्हने ठहर सके ?
११ किस ने मुझे पहिले दिया है, जिसका बदला मुझे देना पडे !
देख, जो कुछ सारी धरती पर ‡ है सो मेरा है ।।
१२ मै उसके अंगों के विषय,
और उसके बड़े बल और उसकी बनावट की शोभा के विषय चुप न रहूंगा ।।

* मूल में—तू स्मरण रख।
† मूल में—क्रूर।
‡ मूल में—सारे आकाश के तले।

१३ उसके ऊपर के पहिरावे को कौन उतार सकता है ?
उसके दातों की दोनों पातियों * के अर्थात् जबडों के बीच कौन आएगा ?
१४ उसके मुख के दोनों किवाड कौन खोल सकता है ?
उसके दात चारों ओर से डरावने है ।।
१५ उसके छिलकों † की रेखाएं घमण्ड का कारण है,
वे मानो कडी छाप से बन्द किए हुए है ।।
१६ वे एक दूसरे से ऐसे जुडे हुए है,
कि उन मे कुछ वायु भी नही पैठ सकती ।।
१७ वे आपस मे मिले हुए
और ऐसे सटे हुए है, कि अलग अलग नही हो सकते ।।
१८ फिर उसके छीकने से उजियाला चमक उठता है,
और उसकी आखे भोर की पलकों के समान है ।।
१९ उसके मुह से जलते हुए पलीते निकलते है,
और आग की चिनगारियां छूटती है ।।
२० उसके नथुनों से ऐसा धुआं निकलता है,
जैसा खौलती हुई हांड़ी और जलते हुए नरकटों से ।।
२१ उसकी सांस से कोयले सुलगते,
और उसके मुंह से आग की लौ निकलती है ।।

* मूल में—दुहरे बाग।
† मूल में—उसके ढालों के नाले।

२२ उसकी गर्दन मे सामर्थ्य बनी रहती
है,
और उसके साम्हने डर नाचता रहता
है * ।।
२३ उसके मांस पर मांस चढ़ा हुआ है,
और ऐसा आपस मे सटा हुआ है
जो हिल नही सकता ।।
२४ उसका हृदय पत्थर सा दृढ़ है,
वरन चक्की के निचले पाट के समान
दृढ़ है ।।
२५ जब वह उठने लगता है, तब सामर्थी
भी डर जाते है,
और डर के मारे उनकी सुध बुध
लोप हो जाती है ।।
२६ यदि कोई उस पर तलवार चलाए,
तो उस से कुछ न बन पड़ेगा †,
और न भाले और न बर्छी और न
तीर से ।।
२७ वह लोहे को पुआल सा,
और पीतल को सड़ी लकड़ी सा
जानता है ।।
२८ वह तीर ‡ से भगाया नही जाता,
गोफन के पत्थर उसके लिये भूसे
से ठहरते हैं ।।
२९ लाठिया भी भूसे के समान गिनी
जाती है;
वह बर्छी के चलने पर हसता है ।।
३० उसके निचले भाग पैने ठीकरे के
समान हैं,
कीच पर मानो वह हेंगा फेरता
है ।।
३१ वह गहिरे जल को हडे की नाई
मथता है :

* मूल में—नाचती है।
† मूल में—खड़ी न होगी।
‡ मूल में—धनु के पुत्र।

उसके कारण नील नदी * मरहम की
हाडी के समान होती है ।।
३२ वह अपने पीछे चमकीली लीक छोड़ता
जाता है ।
गहिरा जल मानो श्वेत दिखाई देने
लगता है ।
३३ धरती पर उसके तुल्य और कोई
नही है,
जो ऐसा निर्भय बनाया गया है ।।
३४ जो कुछ ऊचा है, उसे वह ताकता
ही रहता है,
वह सब घमण्डियों के ऊपर राजा
है ।।

( अय्यूब का वचन )

४२ तब अय्यूब ने यहोवा को
उत्तर दिया;
२ मै जानता हू कि तू सब कुछ कर
सकता है,
और तेरी युक्तियो मे से कोई रुक
नही सकती ।
३ तू कौन है जो ज्ञानरहित होकर युक्ति
पर परदा डालता है † ?
परन्तु मै ने तो जो नही समझता
था वही कहा,
अर्थात् जो बाते मेरे लिये अधिक
कठिन और मेरी समझ से बाहर
थी जिनको मै जानता भी नही था ।।
४ मै निवेदन करता हू सुन, मै कुछ
कहूगा,
मै तुझ से प्रश्न करता हू, तू मुझे
बता दे ।
५ मै ने कानों से तेरा समाचार सुना
था,

* मूल में—समुद्र।
† मूल में—अन्धेरा कर देता है।

परन्तु अब मेरी आंखें तुझे देखती हैं,
६ इसलिये मुझे अपने ऊपर घृणा आती है,
और मैं धूलि और राख मे पश्चात्ताप करता हू ।।

( अय्यूब का घोर परीक्षा से छूटना )

७ और ऐसा हुआ कि जब यहोवा ये
बातें अय्यूब से कह चुका, तब उस ने
तेमानी एलीपज से कहा, मेरा क्रोध तेरे
और तेरे दोनों मित्रो पर भड़का है, क्योंकि
जैसी ठीक बात मेरे दास अय्यूब ने मेरे
विषय कही है, वैसी तुम लोगों ने
नही कही। ८ इसलिये अब तुम सात
बैल और सात मेढ़े छाटकर मेरे दास
अय्यूब के पास जाकर अपने निमित्त
होमबलि चढ़ाओ, तब मेरा दास अय्यूब
तुम्हारे लिये प्रार्थना करेगा, क्योकि उसी
की मै ग्रहण करूगा; और नही, तो मै
तुम से तुम्हारी मूढ़ता के योग्य बर्ताव
करूगा, क्योंकि तुम लोगो ने मेरे विषय
मेरे दास अय्यूब की सी ठीक बात नही
कही। ९ यह सुन तेमानी एलीपज, शूही
बिल्दद और नामाती सोपर ने जाकर यहोवा
की आज्ञा के अनुसार किया, और यहोवा
ने अय्यूब की प्रार्थना ग्रहण की ।।

१० जब अय्यूब ने अपने मित्रो के लिये
प्रार्थना की, तब यहोवा ने उसका सारा
दुःख दूर किया *, और जितना अय्यूब
का पहिले था, उसका दुगना यहोवा ने
उसे दे दिया। ११ तब उसके सब भाई,
और सब बहिने, और जितने पहिले उसको
जानते पहिचानते थे, उन सभों ने आकर
उसके यहा उसके संग भोजन किया;
और जितनी विपत्ति यहोवा ने उस पर
डाली थी, उस सब के विषय उन्हों ने विलाप
किया, और उसे शान्ति दी; और उसे
एक एक सिक्का और सोने की एक एक
बाली दी। १२ और यहोवा ने अय्यूब के
पिछले दिनों मे उसको अगले दिनों से
अधिक आशीष दी; और उसके चौदह
हजार भेड बकरिया, छः हजार ऊंट,
हजार जोड़ी बैल, और हजार गदहियां
हो गईं। १३ और उसके सात बेटे और
तीन बेटिया भी उत्पन्न हुईं। १४ इन
मे से उस ने जेठी बेटी का नाम तो यमीमा,
दूसरी का कसीआ और तीसरी का
केरेन्हप्पूक रखा। १५ और उस सारे देश
मे ऐसी स्त्रिया कही न थी, जो अय्यूब
की बेटियो के समान सुन्दर हो, और
उनके पिता ने उनको उनके भाइयों के
सग ही सम्पत्ति दी। १६ इसके बाद
अय्यूब एक सौ चालीस वर्ष जीवित रहा,
और चार पीढ़ी तक अपना वश * देखने
पाया। १७ निदान अय्यूब वृद्धावस्था मे
दीर्घायु † होकर मर गया।

* मूल में—उसको बन्धुआई से लौटा दिया।

* मूल में—बेटे पोते।

† मूल में—पुरनिया और दिनों से तृप्त।

# भजन संहिता

## पहिला भाग

१ क्या ही धन्य है वह पुरुष जो
दुष्टों की युक्ति पर नहीं चलता,
और न पापियों के मार्ग मे खड़ा
होता;
और न ठट्ठा करनेवालों की मण्डली
में बैठता है!
२ परन्तु वह तो यहोवा की व्यवस्था से
प्रसन्न रहता;
और उसकी व्यवस्था पर रात दिन
ध्यान करता रहता है।
३ वह उस वृक्ष के समान है, जो बहती
नालियों के किनारे लगाया गया
है।
और अपनी ऋतु मे फलता है,
और जिसके पत्ते कभी मुरझाते
नही।
इसलिये जो कुछ वह पुरुष करे वह
सफल होता है।।
४ दुष्ट लोग ऐसे नही होते,
वे उस भूसी के समान होते है, जो
पवन से उडाई जाती है।
५ इस कारण दुष्ट लोग अदालत मे
स्थिर न रह सकेंगे,
और न पापी धर्मियों की मण्डली मे
ठहरेंगे;
६ क्योंकि यहोवा धर्मियों का मार्ग जानता
है,
परन्तु दुष्टों का मार्ग नाश हो
जाएगा।।

२ जाति जाति के लोग क्यों हुल्लड़
मचाते है,
और देश देश के लोग व्यर्थ बाते
क्यो सोच रहे है?
२ यहोवा के और उसके अभिषिक्त
के विरुद्ध पृथ्वी के राजा मिलकर,
और हाकिम आपस मे सम्मति करके
कहते है, कि
३ आओ, हम उनके बन्धन तोड़
डालें,
और उनकी रस्सियो को अपने
ऊपर से उतार फेंके।।
४ वह जो स्वर्ग मे विराजमान है,
हंसेगा;
प्रभु उनको ठट्ठो मे उडाएगा।
५ तब वह उन से क्रोध करके बाते
करेगा,
और क्रोध मे कहकर उन्हे घबरा
देगा, कि
६ मैं तो अपने ठहराए हुए राजा को
अपने पवित्र पर्वत सिय्योन की
राजगद्दी पर बैठा चुका हू।
७ मैं उस वचन का प्रचार करूगा:
जो यहोवा ने मुझ से कहा, तू मेरा
पुत्र है,
आज तू मुझ से उत्पन्न हुआ।
८ मुझ से माग, और मै जाति जाति
के लोगो को तेरी सम्पति होने
के लिये,

और दूर दूर के देशों को तेरी निज
भूमि बनने के लिये दे दूगा।
९ तू उन्हें लोहे के डण्डे से टुकडे
टुकड़े करेगा,
तू कुम्हार के बर्तन की नाई उन्हे
चकना चूर कर डालेगा॥
१० इसलिये अब, हे राजाओ, बुद्धिमान
बनो;
हे पृथ्वी के न्यायियो, यह उपदेश
ग्रहण करो।
११ डरते हुए यहोवा की उपासना करो,
और कांपते हुए मगन हो।
१२ पुत्र को चूमो ऐसा न हो कि वह क्रोध
करे,
और तुम मार्ग ही मे नाश हो जाओ;
क्योंकि क्षण भर मे उसका क्रोध
भडकने को है॥
धन्य है वे जिनका भरोसा उस पर है॥

(दाऊद का भजन। जब वह अपने
पुत्र अबशालोम के साम्हने से
भागा जाता था)

३ हे यहोवा मेरे सतानेवाले कितने
बढ़ गए है!
वह जो मेरे विरुद्ध उठते है बहुत है।
२ बहुत से मेरे प्राण के विषय मे
कहते है,
कि उसका बचाव परमेश्वर की ओर
से नही हो सकता*। (सेला)
३ परन्तु हे यहोवा, तू तो मेरे चारों
ओर मेरी ढाल है,
तू मेरी महिमा और मेरे मस्तिष्क का
ऊंचा करनेवाला है।
४ मै ऊंचे शब्द से यहोवा को पुकारता
हूं,
और वह अपने पवित्र पर्वत पर से
मुझे उत्तर देता है। (सेला)
५ मै लेटकर सो गया;
फिर जाग उठा, क्योंकि यहोवा मुझे
सम्हालता है।
६ मै उन दस हजार मनुष्यो से नही
डरता,
जो मेरे विरुद्ध चारों ओर पांति
बान्धे खडे है॥
७ उठ, हे यहोवा! हे मेरे परमेश्वर
मुझे बचा ले!
क्योंकि तू ने मेरे सब शत्रुओं के
जबडों पर मारा है
और तू ने दुष्टों के दांत तोड
डाले है॥
८ उद्धार यहोवा ही की ओर से होता है;
हे यहोवा तेरी आशीष तेरी प्रजा
पर हो॥ (सेला)

(प्रधान बजानेवाले के लिये। तारवाले
बाजों के साथ। दाऊद का
भजन)

४ हे मेरे धर्ममय परमेश्वर, जब मै
पुकारू तब तू मुझे उत्तर दे;
जब मै सकेती मे पड़ा तब तू ने मुझे
विस्तार दिया।
मुझ पर अनुग्रह कर और मेरी
प्रार्थना सुन ले॥
२ हे मनुष्यों के पुत्रो, कब तक मेरी
महिमा के बदले अनादर होता
रहेगा?
तुम कब तक व्यर्थ बातों से प्रीति
रखोगे और झूठी युक्ति की खोज
मे रहोगे? (सेला)
३ यह जान रखो कि यहोवा ने भक्त
को अपने लिये अलग कर रखा है;

* मूल में—परमेश्वर में नहीं।

जब मैं यहोवा को पुकारूंगा तब वह
सुन लेगा।।
४ कांपते रहो और पाप मत करो;
अपने अपने बिछौने पर मन ही मन
सोचो और चुपचाप रहो। (सेला)
५ धर्म के बलिदान चढ़ाओ,
और यहोवा पर भरोसा रखो।।
६ बहुत से हैं जो कहते हैं, कि कौन
हम को कुछ भलाई दिखाएगा?
हे यहोवा तू अपने मुख का प्रकाश
हम पर चमका!
७ तू ने मेरे मन में उस से कहीं अधिक
आनन्द भर दिया है, जो उनको
अन्न और दाखमधु की बढ़ती से
होती थी।
८ मैं शान्ति से लेट जाऊंगा और सो
जाऊंगा;
क्योंकि, हे यहोवा, केवल तू ही मुझ को
एकान्त में निश्चिन्त रहने देता है।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये। बांसुलियों के साथ, दाऊद का
भजन)

५ हे यहोवा, मेरे वचनों पर कान
लगा;
मेरे ध्यान करने की ओर मन लगा।
२ हे मेरे राजा, हे मेरे परमेश्वर, मेरी
दोहाई पर ध्यान दे,
क्योंकि मैं तुझी से प्रार्थना करता हूं।
३ हे यहोवा, भोर को मेरी वाणी तुझे
सुनाई देगी,
मैं भोर को प्रार्थना करके तेरी बाट
जोहूंगा।
४ क्योंकि तू ऐसा ईश्वर नहीं जो दुष्टता
से प्रसन्न हो;
बुराई तेरे साथ नहीं रह सकती।
५ घमंडी तेरे सम्मुख खड़े होने न
पाएंगे;
तुझे सब अनर्थकारियों से घृणा
है।
६ तू उनको जो झूठ बोलते हैं नाश
करेगा,
यहोवा तो हत्यारे और छली मनुष्य
से घृणा करता है।
७ परन्तु मैं तो तेरी अपार करुणा के
कारण तेरे भवन में आऊंगा,
मैं तेरा भय मानकर तेरे पवित्र
मन्दिर की ओर दण्डवत् करूंगा।
८ हे यहोवा, मेरे शत्रुओं के कारण
अपने धर्म के मार्ग में मेरी अगुआई
कर;
मेरे आगे आगे अपने सीधे मार्ग को
दिखा।
९ क्योंकि उनके मुंह में कोई सच्चाई
नहीं;
उनके मन में निरी दुष्टता है।
उनका गला खुली हुई क़ब्र है,
वे अपनी जीभ से चिकनी चुपड़ी
बातें करते हैं।
१० हे परमेश्वर तू उनको दोषी ठहरा;
वे अपनी ही युक्तियों से आप ही
गिर जाएं;
उनको उनके अपराधों की अधिकाई
के कारण निकाल बाहर कर,
क्योंकि उन्हों ने तुझ से बलवा किया
है।।
११ परन्तु जितने तुझ पर भरोसा रखते
हैं वे सब आनन्द करें,
वे सर्वदा ऊंचे स्वर से गाते रहें;
क्योंकि तू उनकी रक्षा करता है,
और जो तेरे नाम के प्रेमी हैं तुझ
में प्रफुल्लित हों।

१२ क्योंकि तू धर्मी को आशीष देगा;
हे यहोवा, तू उसको अपने अनुग्रहरूपी ढाल से घेरे रहेगा ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये। तारवाले बाजों के साथ। ख़र्ज में, दाऊद का भजन)

६ हे यहोवा, तू मुझे अपने क्रोध में न डांट,
और न झुंझलाहट में मुझे ताड़ना दे ।
२ हे यहोवा, मुझ पर अनुग्रह कर, क्योंकि मैं कुम्हला गया हूं,
हे यहोवा, मुझे चंगा कर, क्योंकि मेरी हड्डियों में बेचैनी है ।
३ मेरा प्राण भी बहुत खेदित है ।
और तू, हे यहोवा, कब तक ?
४ लौट आ, हे यहोवा, और मेरे प्राण बचा
अपनी करुणा के निमित्त मेरा उद्धार कर ।
५ क्योंकि मृत्यु के बाद तेरा स्मरण नहीं होता,
अधोलोक में कौन तेरा धन्यवाद करेगा ?
६ मैं कराहते कराहते थक गया,
मैं अपनी खाट आंसुओं से भिगोता हूं;
प्रति रात मेरा बिछौना भीगता है ।
७ मेरी आंखें शोक से बैठी जाती हैं,
और मेरे सब सतानेवालों के कारण वे धुन्धला गई हैं ।।
८ हे सब अनर्थकारियो मेरे पास से दूर हो;
क्योंकि यहोवा ने मेरे रोने का शब्द सुन लिया है ।
९ यहोवा ने मेरा गिड़गिड़ाना सुना है;
यहोवा मेरी प्रार्थना को ग्रहण भी करेगा ।
१० मेरे सब शत्रु लज्जित होंगे और बहुत ही घबराएंगे;
वे लौट जाएंगे, और एकाएक लज्जित होंगे ।।

(दाऊद का शिग्गायोन नाम भजन जो उस ने बिन्यामीनी कूश की बातों के कारण यहोवा के साम्हने गाया)

७ हे मेरे परमेश्वर यहोवा, मेरा भरोसा तुझ पर है,
सब पीछा करनेवालों से मुझे बचा और छुटकारा दे,
२ ऐसा न हो कि वे मुझ को सिंह की नाईं फाड़कर टुकड़े टुकड़े कर डालें,
और कोई मेरा छुड़ानेवाला न हो ।।
३ हे मेरे परमेश्वर यहोवा, यदि मैं ने यह किया हो,
यदि मेरे हाथों से कुटिल काम हुआ हो,
४ यदि मैं ने अपने मेल रखनेवालों से भलाई के बदले बुराई की हो,
(वरन मैं ने उसको जो अकारण मेरा बैरी था बचाया है)
५ तो शत्रु मेरे प्राण का पीछा करके मुझे आ पकड़े,
वरन मेरे प्राण को भूमि पर रौंदे,
और मेरी महिमा को मिट्टी में मिला दे ।। (सेला)
६ हे यहोवा क्रोध करके उठ;
मेरे क्रोधभरे सतानेवाले के विरुद्ध तू खड़ा हो जा;
मेरे लिये जाग ! तू ने न्याय की आज्ञा तो दे दी है ।

७ देश देश के लोगों की मण्डली तेरे
चारों ओर हो;
और तू उनके ऊपर से होकर ऊंचे
स्थानों पर लौट जा।
८ यहोवा समाज समाज का न्याय
करता है;
यहोवा मेरे धर्म और खराई के
अनुसार मेरा न्याय चुका दे॥
९ भला हो कि दुष्टों की बुराई का
अन्त हो जाए, परन्तु धर्म को तू
स्थिर कर;
क्योंकि धर्मी परमेश्वर मन और
मर्म का ज्ञाता है।
१० मेरी ढाल परमेश्वर के हाथ में है,
वह सीधे मनवालों को बचाता
है॥
११ परमेश्वर धर्मी और न्यायी है,
वरन ऐसा ईश्वर है जो प्रति दिन
क्रोध करता है॥
१२ यदि मनुष्य न फिरे तो वह अपनी
तलवार पर सान चढाएगा;
वह अपना धनुष चढ़ाकर तीर सन्धान
चुका है।
१३ और उस मनुष्य के लिये उस ने
मृत्यु के हथियार तैयार कर लिए
हैं:
वह अपने तीरों को अग्निबाण बनाता
है।
१४ देख, दुष्ट को अनर्थ काम की पीडाएं
हो रही हैं,
उसको उत्पात का गर्भ है, और उस
से झूठ उत्पन्न हुआ।
उस ने गड़हा खोदकर उसे गहिरा
किया,
१५ और जो खाई उस ने बनाई थी उस
में वह आप ही गिरा।
१६ उसका उत्पात पलट कर उसी के
सिर पर पड़ेगा;
और उसका उपद्रव उसी के माथे
पर पडेगा॥
१७ मैं यहोवा के धर्म के अनुसार उसका
धन्यवाद करूंगा,
और परमप्रधान यहोवा के नाम
का भजन गाऊंगा॥

(प्रधान बजानेवालों के लिये। गित्तीत
की राग पर दाऊद का भजन)

८ हे यहोवा हमारे प्रभु, तेरा नाम
सारी पृथ्वी पर क्या ही
प्रतापमय है!
तू ने अपना विभव स्वर्ग पर दिखाया
है।
२ तू ने अपने बैरियों के कारण बच्चों
और दूध पिउवों के द्वारा * सामर्थ्य
की नेव डाली है,
ताकि तू शत्रु और पलटा लेनेवालों
को रोक रखे।
३ जब मैं आकाश को, जो तेरे हाथों †
का कार्य है,
और चद्रमा और तारागण को जो
तू ने नियुक्त किए हैं, देखता हूं;
४ तो फिर मनुष्य क्या है कि तू उसका
स्मरण रखे,
और आदमी क्या है कि तू उसकी
सुधि ले?
५ क्योंकि तू ने उसको परमेश्वर ‡ से
थोड़ा ही कम बनाया है,
और महिमा और प्रताप का मुकुट
उसके सिर पर रखा है।

---

* मूल में—मुंह से।
† मूल में—अंगुलियों।
‡ वा स्वर्गदूतों से।

६ तू ने उसे अपने हाथों के कार्यों पर
प्रभुता दी है;
तू ने उसके पांव तले सब कुछ कर
दिया है ।
७ सब भेड़-बकरी और गाय-बैल
और जितने वनपशु है,
८ आकाश के पक्षी और समुद्र की
मछलियां,
और जितने जीव-जन्तु समुद्रों मे
चलते फिरते है ।
९ हे यहोवा, हे हमारे प्रभु,
तेरा नाम सारी पृथ्वी पर क्या ही
प्रतापमय है ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये मुतलबैयन
की राग पर दाऊद का भजन)

९ हे यहोवा परमेश्वर मैं अपने
पूर्ण मन से तेरा धन्यवाद
करूंगा;
मै तेरे सब आश्चर्य कर्मों का वर्णन
करूंगा ।
२ मै तेरे कारण आनन्दित और प्रफु-
ल्लित होऊंगा,
हे परमप्रधान, मै तेरे नाम का भजन
गाऊंगा ।।
३ जब मेरे शत्रु पीछे हटते है,
तो वे तेरे साम्हने से ठोकर खाकर
नाश होते हैं ।
४ क्योंकि तू ने मेरा न्याय और मुकद्दमा
चुकाया है;
तू ने सिंहासन पर विराजमान होकर
धर्म से न्याय किया ।
५ तू ने अन्यजातियों को झिड़का और
दुष्ट को नाश किया है;
तू ने उसका नाम अनन्तकाल के
लिये मिटा दिया है ।
६ शत्रु जो हैं, वह मर गए, वे अनन्तकाल
के लिये उजड़ गए हैं;
और जिन नगरो को तू ने ढा दिया,
उनका नाम वा निशान भी मिट
गया है ।।
७ परन्तु यहोवा सदैव सिंहासन पर
विराजमान है,
उस ने अपना सिंहासन न्याय के
लिये सिद्ध किया है;
८ और वह आप ही जगत का न्याय
धर्म मे करेगा,
वह देश देश के लोगों का मुकद्दमा
खराई के निपटाएगा ।।
९ यहोवा पिसे हुओं के लिये ऊंचा गढ़
ठहरेगा,
वह संकट के समय के लिये भी
ऊंचा गढ़ ठहरेगा ।
१० और तेरे नाम के जाननेवाले तुझ
पर भरोसा रखेंगे,
क्योंकि हे यहोवा तू ने अपने खोजियों
को त्याग नही दिया ।।
११ यहोवा जो सिय्योन मे विराजमान
है, उसका भजन गाओ !
जाति जाति के लोगों के बीच मे
उसके महाकर्मों का प्रचार
करो !
१२ क्योंकि खून का पलटा लेनेवाला
उनको स्मरण करता है;
वह दीन लोगों की दोहाई को नही
भूलता ।।
१३ हे यहोवा, मुझ पर अनुग्रह कर ।
तू जो मुझे मृत्यु के फाटकों के पास
से उठाता है,
मेरे दुःख को देख जो मेरे बैरी मुझे
दे रहे है,

१४ ताकि मैं सिय्योन * के फाटकों के
पास तेरे सब गुणों का वर्णन करूं,
और तेरे किए हुए उद्धार से मगन
होऊं ॥
१५ अन्य जातिवालों ने जो गड्हा खोदा
था, उसी में वे आप गिर पड़े;
जो जाल उन्हों ने लगाया था, उस
में उन्ही का पांव फंस गया।
१६ यहोवा ने अपने को प्रगट किया,
उस ने न्याय किया है;
दुष्ट अपने किए हुए कामों में फंस
जाता है ॥

(हिग्गायोन, सेला)

१७ दुष्ट अधोलोक में लौट जाएंगे,
तथा वे सब जातियां भी जो परमेश्वर
को भूल जाती हैं।
१८ क्योंकि दरिद्र लोग अनन्तकाल तक
बिसरे हुए न रहेंगे,
और न तो नम्र लोगों की आशा
सर्वदा के लिये नाश होगी।
१९ उठ, हे परमेश्वर, मनुष्य प्रबल न
होने पाए!
जातियों का न्याय तेरे सम्मुख किया
जाए।
२० हे परमेश्वर, उनको भय दिला!
जातियां अपने को मनुष्यमात्र ही
जानें। (सेला)

१० हे यहोवा तू क्यों दूर खड़ा
रहता है?
संकट के समय में क्यों छिपा रहता
है?
२ दुष्टों के अहंकार के कारण दीन
मनुष्य खदेड़े जाते हैं;

* मूल में—सिय्योन की पुत्री।

वे अपनी ही निकाली हुई युक्तियों
में फंस जाएं ॥
३ क्योंकि दुष्ट अपनी अभिलाषा पर
घमण्ड करता है,
और लोभी परमेश्वर को त्याग देता
है और उसका तिरस्कार करता
है ॥
४ दुष्ट अपने अभिमान के कारण
कहता है कि वह लेखा नहीं लेने का,
उसका पूरा विचार यही है कि कोई
परमेश्वर है ही नहीं ॥
५ वह अपने मार्ग पर दृढ़ता से बना
रहता है;
तेरे न्याय के विचार ऐसे ऊंचे पर
होते हैं, कि उसकी दृष्टि वहां तक
नहीं पहुंचती,
जितने उसके विरोधी हैं उन पर वह
फुंकारता है।
६ वह अपने मन में कहता है कि मैं
कभी टलने का नहीं:
मैं पीढ़ी से पीढ़ी तक दुःख से बचा
रहूंगा ॥
७ उसका मुंह शाप और छल और
अन्धेर से भरा है;
उत्पात और अनर्थ की बातें उसके
मुंह में हैं।
८ वह गांवों के घातों में बैठा करता है,
और गुप्त स्थानों में निर्दोष को
घात करता है,
उसकी आंखें लाचार की घात में
लगी रहती हैं।
९ जैसा सिंह अपनी झाड़ी में वैसा ही
वह भी छिपकर घात में बैठा
करता है;
वह दीन को पकड़ने के लिये घात
लगाए रहता है,

वह दीन को अपने जाल में फसाकर
घसीट लाता है, तब उसे पकड
लेता है ।
१० वह झुक जाता है और वह दबक
कर बैठता है;
और लाचार लोग उसके महाबली
हाथों से पटके जाते हैं ।
११ वह अपने मन में सोचता है, कि
ईश्वर भूल गया,
वह अपना मुह छिपाता * है; वह
कभी नहीं देखेगा ।।
१२ उठ, हे यहोवा; हे ईश्वर, अपना
हाथ बढ़ा; और दीनों को न भूल ।
१३ परमेश्वर को दुष्ट क्यों तुच्छ जानता
है, और अपने मन में कहता है कि
तू लेखा न लेगा ?
१४ तू ने देख लिया है, क्योंकि तू उत्पात
और कलपाने पर दृष्टि रखता
है, ताकि उसका पलटा अपने हाथ
में रखे †;
लाचार अपने को तेरे हाथ में
सौंपता है;
अनाथों का तू ही सहायक रहा है ।
दुष्ट की भुजा को तोड़ डाल,
१५ और दुर्जन की दुष्टता को ढूंढ़ ढूंढ़
कर निकाल जब तक कि सब उसमे
से दूर न हो जाए ।
१६ यहोवा अनन्तकाल के लिये महाराज
है;
उसके देश में से अन्यजाति लोग नाश
हो गए है ।।
१७ हे यहोवा, तू ने नम्र लोगों की
अभिलाषा सुनी है;
तू उनका मन तैयार करेगा, तू कान
लगाकर सुनेगा
१८ कि अनाथ और पिसे हुए का न्याय
करे,
ताकि मनुष्य जो मिट्टी से बना है
फिर भय दिखाने न पाए ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये । दाऊद
का भजन)

११ मेरा भरोसा परमेश्वर पर है;
तुम क्योंकर मेरे प्राण से
कहते हो
कि पक्षी की नाईं अपने पहाड पर
उड जा ?
२ क्योंकि देखो, दुष्ट अपना धनुष
चढ़ाते है,
और अपना तीर धनुष की डोरी पर
रखते है,
कि सीधे मनवालों पर अन्धियारे में
तीर चलाए ।
३ यदि नेवें ढा दी जाए
तो धर्मी क्या कर सकता है ?
४ परमेश्वर अपने पवित्र भवन में है;
परमेश्वर का सिंहासन स्वर्ग मे
है;
उसकी आंखे मनुष्य की सन्तान को
नित देखती रहती है और उसकी
पलकें उनको जांचती हैं ।
५ यहोवा धर्मी को परखता है,
परन्तु वह उन से जो दुष्ट है और
उपद्रव से प्रीति रखते हैं अपनी
आत्मा में घृणा करता है ।
६ वह दुष्टों पर फन्दे बरसाएगा;
आग और गन्धक और प्रचण्ड
लूह उनके कटोरों में बांट दी
जाएंगी ।

* मूल में—छिपाया।
† मूल में—उसे अपने हाथ में रखे।

७ क्योंकि यहोवा धर्मी है, वह धर्म के
ही कामों से प्रसन्न रहता है;
धर्मीजन उसका दर्शन पाएंगे ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये खर्ज की
राग में दाऊद का भजन)

१२ हे परमेश्वर बचा ले, क्योंकि
एक भी भक्त नहीं रहा,
मनुष्यों में से विश्वासयोग्य लोग
मर मिटे हैं।
२ उन में से प्रत्येक अपने पड़ोसी से
झूठी बातें कहता है;
वे चापलूसी के ओठों से दो रंगी
बातें करते हैं ।।
३ प्रभु सब चापलूस ओठों को
और उस जीभ को जिस से बड़ा
बोल निकलता है काट डालेगा।
४ वे कहते हैं कि हम अपनी जीभ ही
से * जीतेंगे,
हमारे ओंठ हमारे ही वश में हैं;
हमारा प्रभु कौन है ?
५ दीन लोगों के लुट जाने, और दरिद्रों
के कराहने के कारण,
परमेश्वर कहता है, अब मैं उठूंगा,
जिस पर वे फुंकारते हैं उसे मैं चैन
विश्राम दूंगा †।
६ परमेश्वर का वचन पवित्र है,
उस चान्दी के समान जो भट्ठी में
मिट्टी पर ताई गई,
और सात बार निर्मल की गई हो ।।
७ तू ही हे परमेश्वर उनकी रक्षा करेगा,
उनको इस काल के लोगों से सर्वदा
के लिये बचाए रखेगा।
८ जब मनुष्यों में नीचपन का आदर
होता है,
तब दुष्ट लोग चारों ओर अकड़ते
फिरते हैं ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद
का भजन)

१३ हे परमेश्वर तू कब तक ? क्या
सदैव मुझे भूला रहेगा ?
तू कब तक अपना मुखड़ा मुझ से
छिपाए रहेगा ?
२ मैं कब तक अपने मन ही मन में
युक्तियां करता रहूं,
और दिन भर अपने हृदय में दुखित
रहा करूं,
कब तक मेरा शत्रु मुझ पर प्रबल
रहेगा ?
३ हे मेरे परमेश्वर यहोवा मेरी ओर
ध्यान दे और मुझे उत्तर दे,
मेरी आंखों में ज्योति आने दे, नहीं
तो मुझे मृत्यु की नींद आ जाएगी;
४ ऐसा न हो कि मेरा शत्रु कहे, कि
मैं उस पर प्रबल हो गया;
और ऐसा न हो कि जब मैं डगमगाने
लगूं तो मेरे शत्रु मगन हों ।।
५ परन्तु मैं ने तो तेरी करुणा पर
भरोसा रखा है;
मेरा हृदय तेरे उद्धार से मगन होगा।
६ मैं परमेश्वर के नाम का भजन गाऊंगा,
क्योंकि उस ने मेरी भलाई की है ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद
का भजन)

१४ मूर्ख ने अपने मन में कहा है, कोई
परमेश्वर है ही नहीं।
वे बिगड़ गए, उन्हों ने घिनौने काम
किए हैं, कोई सुकर्मी नहीं।

---

* मूल में—अपनी जीभ के द्वारा।
† या जिस पर लोग फुफकार मारते हैं
उसको मैं अभय दान दूंगा।

२ परमेश्वर ने स्वर्ग में से मनुष्यों पर
दृष्टि की है,
कि देखे कि कोई बुद्धिमान,
कोई परमेश्वर का खोजी है या नही।
३ वे सब के सब भटक गए, वे सब
भ्रष्ट हो गए;
कोई सुकर्मी नही, एक भी नही।
४ क्या किसी अनर्थकारी को कुछ भी
ज्ञान नही रहता,
जो मेरे लोगों को ऐसे खा जाते
है जैसे रोटी,
और परमेश्वर का नाम नही लेते?
५ वहां उन पर भय छा गया,
क्योंकि परमेश्वर धर्मी लोगो के बीच
में निरन्तर रहता है।
६ तुम तो दीन की युक्ति की हंसी
उड़ाते हो
इसलिये कि यहोवा उसका शरण-
स्थान है।
७ भला हो कि इस्राएल का उद्धार
सिय्योन से प्रगट होता!
जब यहोवा अपनी प्रजा को दासत्व
से लौटा ले आएगा,
तब याकूब मगन और इस्राएल
आनन्दित होगा॥

(दाऊद का भजन)

१५ हे परमेश्वर तेरे तम्बू मे कौन
रहेगा?
तेरे पवित्र पर्वत पर कौन बसने
पाएगा?
२ वह जो खराई से चलता और धर्म के
काम करता है,
और हृदय से सच बोलता है;
३ जो अपनी जीभ से निन्दा नही करता,
और न अपने मित्र की बुराई करता,
और न अपने पड़ोसी की निन्दा
सुनता है;
४ वह जिसकी दृष्टि मे निकम्मा मनुष्य
तुच्छ है,
और जो यहोवा के डरवैयो का
आदर करता है,
जो शपथ खाकर बदलता नही चाहे
हानि उठाना पड़े,
५ जो अपना रुपया ब्याज पर नहीं देता,
और निर्दोष की हानि करने के लिये
घूस नही लेता है।
जो कोई ऐसी चाल चलता है वह
कभी न डगमगाएगा॥

(दाऊद का मिक्ताम)

१६ हे ईश्वर मेरी रक्षा कर,
क्योंकि मै तेरा ही शरणागत
हूं।
मैं ने परमेश्वर से कहा है, कि तू
ही मेरा प्रभु है;
तेरे सिवाए मेरी भलाई कही नही।
२ पृथ्वी पर जो पवित्र लोग है,
वे ही आदर के योग्य है, और उन्ही
से मै प्रसन्न रहता हू।
३ जो पराए देवता के पीछे भागते है
उनका दुःख बढ़ जाएगा;
मै उनके लोहूवाले तपावन नही
तपाऊंगा
और उनका नाम अपने ओठों से
नही लूंगा*॥
४ यहोवा मेरा भाग और मेरे कटोरे
का हिस्सा है;
मेरे बांट को तू स्थिर रखता है।
५ मेरे लिये माप की डोरी मनभावने
स्थान मे पड़ी,

* मूल में—अपने होठों पर नहीं लेने का।

और मेरा भाग मनभावना है ।।
६ मै यहोवा को धन्य कहता हू, क्योंकि उस ने मुझे सम्मति दी है;
वरन मेरा मन भी रात मे मुझे शिक्षा देता है ।
७ मै ने यहोवा को निरन्तर अपने सम्मुख रखा है * ·
इसलिये कि वह मेरे दहिने हाथ रहता है मै कभी न डगमगाऊगा ।।
८ इस कारण मेरा हृदय आनन्दित और मेरी आत्मा † मगन हुई,
मेरा शरीर भी चैन से रहेगा ।
९ क्योकि तू मेरे प्राण को अधोलोक मे न छोडेगा,
न अपने पवित्र भक्त को सडने देगा ।।
१० तू मुझे जीवन का रास्ता दिखाएगा,
तेरे निकट आनन्द की भरपूरी है,
तेरे दहिने हाथ मे सुख सर्वदा बना रहता है ।।

(दाऊद की प्रार्थना)

१७ हे यहोवा परमेश्वर सच्चाई के वचन सुन, मेरी पुकार की ओर ध्यान दे !
मेरी प्रार्थना की ओर जो निष्कपट मुह से निकलती है कान लगा !
२ मेरे मुकद्दमे का निर्णय तेरे सम्मुख हो !
तेरी आखे न्याय पर लगी रहें !
३ तू ने मेरे हृदय को जांचा है, तू ने रात को मेरी देखभाल की,
तू ने मुझे परखा परन्तु कुछ भी खोटापन नही पाया,

* मूल में—रखता।
† मूल में—महिमा।

मै ने ठान लिया है कि मेरे मुह से अपराध की बात नही निकलेगी ।
४ मानवी कामों मे—मै तेरे मुह के वचन के द्वारा
क्रूरो की सी चाल से अपने को बचाए रहा ।
५ मेरे पाव तेरे पथों मे स्थिर रहे,
फिसले नही ।।
६ हे ईश्वर, मै ने तुझ से प्रार्थना की है, क्योंकि तू मुझे उत्तर देगा ।
अपना कान मेरी ओर लगाकर मेरी बिनती सुन ले ।
७ तू जो अपने दहिने हाथ के द्वारा अपने शरणागतों को उनके विरोधियों से बचाता है,
अपनी अद्भुत करुणा दिखा ।
८ अपने पखों की पुतली की नाई सुरक्षित रख,
अपने पखो के तले मुझे छिपा रख,
९ उन दुष्टों से जो मुझ पर अत्याचार करते है,
मेरे प्राण के शत्रुओ से जो मुझे घेरे हुए है ।।
१० उन्हों ने अपने हृदयों को कठोर किया है;
उनके मुह से घमड की बाते निकलती है ।
११ उन्हो ने पग पग पर हमको घेरा है;
वे हमको भूमि पर पटक देने के लिये घात लगाए हुए है ।
१२ वह उस सिह की नाई है जो अपने शिकार की लालसा करता है,
और जवान सिंह की नाई घात लगाने के स्थानों मे बैठा रहता है ।।
१३ उठ, हे यहोवा !
उसका सामना कर और उसे पटक दे !

अपनी तलवार के बल से मेरे प्राण
को दुष्ट से बचा ले ।
१४ अपना हाथ बढ़ाकर हे यहोवा, मुझे
मनुष्यों से बचा,
अर्थात् संसारी मनुष्यों से जिनका
भाग इसी जीवन में है,
और जिनका पेट तू अपने भण्डार
से भरता है ।
वे बालबच्चों से सन्तुष्ट हैं;
और शेष सम्पत्ति अपने बच्चों के
लिये छोड़ जाते हैं ।।
१५ परन्तु मैं तो धर्मी होकर तेरे मुख
का दर्शन करूंगा
जब मैं जागूंगा तब तेरे स्वरूप से
सन्तुष्ट हूंगा ।।

**(प्रधान बजानेवाले के लिये । यहोवा के दास दाऊद का गीत, जिसके वचन उस ने यहोवा के लिये उस समय गाये जब यहोवा ने उसको उसके सारे शत्रुओं के हाथ से, और शाऊल के हाथ से बचाया था, उस ने कहा: )**

१८ हे परमेश्वर, हे मेरे बल, मैं
तुझ से प्रेम करता हूं ।
२ यहोवा मेरी चट्टान, और मेरा गढ़
और मेरा छुड़ानेवाला है;
मेरा ईश्वर, मेरी चट्टान है, जिसका
मैं शरणागत हूं,
वह मेरी ढाल और मेरी मुक्ति का
सींग, और मेरा ऊंचा गढ़
है ।
३ मैं यहोवा को जो स्तुति के योग्य
है पुकारूंगा;
इस प्रकार मैं अपने शत्रुओं से बचाया
जाऊंगा ।।
४ मृत्यु की रस्सियों से मैं चारों ओर
घिर गया हूं,
और अधर्म की बाढ़ ने मुझ को
भयभीत कर दिया,
५ पाताल की रस्सियां मेरे चारों ओर
थीं,
और मृत्यु के फन्दे मुझ पर आए थे ।
६ अपने संकट में मैं ने यहोवा परमेश्वर
को पुकारा,
मैं ने अपने परमेश्वर की दोहाई
दी ।
और उस ने अपने मन्दिर में से
मेरी बातें सुनी ।
और मेरी दोहाई उसके पास पहुंचकर
उसके कानों में पड़ी ।।
७ तब पृथ्वी हिल गई, और कांप उठी
और पहाड़ों की नेवें कंपित होकर
हिल गईं क्योंकि वह अति क्रोधित
हुआ था ।
८ उसके नथनों से धूआं निकला,
और उसके मुंह से आग निकलकर
भस्म करने लगी,
जिस से कोएले दहक उठे ।
९ और वह स्वर्ग को नीचे झुकाकर
उतर आया,
और उसके पांवों तले घोर अन्धकार
था ।
१० और वह करूब पर सवार होकर
उड़ा,
वरन पवन के पंखों पर सवारी करके
वेग से उड़ा ।
११ उस ने अन्धियारे को अपने छिपने
का स्थान और अपने चारों ओर
मेघों के * अन्धकार और आकाश
की काली घटाओं का मण्डप
बनाया ।

* मूल में—जलों का ।

१२ उसकी उपस्थिति की झलक से उसकी
काली घटाएं फट गईं;
ओले और अंगारे।
१३ तब यहोवा आकाश में गरजा,
और परमप्रधान ने अपनी वाणी
सुनाई,
ओले और अंगारे॥
१४ उस ने अपने तीर चला चलाकर
उनको तितर बितर किया;
वरन बिजलियां गिरा गिराकर उनको
परास्त किया।
१५ तब जल के नाले देख पड़े,
और जगत की नेवें प्रगट हुईं,
यह तो हे यहोवा तेरी डांट से,
और तेरे नथनों की सांस की झोंक
से हुआ॥
१६ उस ने ऊपर से हाथ बढ़ाकर मुझे
थांभ लिया,
और गहिरे जल में से खींच लिया।
१७ उस ने मेरे बलवन्त शत्रु से,
और उन से जो मुझ से घृणा करते थे
मुझे छुड़ाया; क्योंकि वे अधिक
सामर्थी थे।
१८ मेरी विपत्ति के दिन वे मुझ पर
आ पड़े।
परन्तु यहोवा मेरा आश्रय था।
१९ और उस ने मुझे निकालकर चौड़े
स्थान में पहुचाया,
उस ने मुझ को छुड़ाया, क्योंकि वह
मुझ से प्रसन्न था।
२० यहोवा ने मुझ से मेरे धर्म के अनुसार
व्यवहार किया;
और मेरे हाथों की शुद्धता के अनुसार
उस ने मुझे बदला दिया।
२१ क्योंकि मैं यहोवा के मार्गों पर चलता
रहा,
और दुष्टता के कारण अपने परमेश्वर
से दूर न हुआ।
२२ क्योंकि उसके सारे निर्णय मेरे सम्मुख
बने रहे
और मैं ने उसकी विधियों को न
त्यागा।
२३ और मैं उसके सम्मुख सिद्ध बना रहा,
और अधर्म से* अपने को बचाए
रहा।
२४ यहोवा ने मुझे मेरे धर्म के अनुसार
बदला दिया,
और मेरे हाथों की उस शुद्धता के
अनुसार जिसे वह देखता था॥
२५ दयावन्त के साथ तू अपने को दयावन्त
दिखाता;
और खरे पुरुष के साथ तू अपने को
खरा दिखाता है।
२६ शुद्ध के साथ तू अपने को शुद्ध
दिखाता,
और टेढ़े के साथ तू तिर्छा बनता
है।
२७ क्योंकि तू दीन लोगों को तो बचाता
है;
परन्तु घमण्ड भरी आंखों को नीची
करता है।
२८ हां, तू ही मेरे दीपक को जलाता है;
मेरा परमेश्वर यहोवा मेरे अन्धियारे
को उजियाला कर देता है।
२९ क्योंकि तेरी सहायता से मैं सेना पर
धावा करता हूं;
और अपने परमेश्वर की सहायता
से शहरपनाह को लांघ जाता हूं।
३० ईश्वर का मार्ग सच्चाई;
यहोवा का वचन ताया हुआ है;

* मूल में—अपने अधर्म से।

वह अपने सब शरणागतों की ढाल
है ।।
३१ यहोवा को छोड़ क्या कोई ईश्वर है ?
हमारे परमेश्वर को छोड़ क्या और
कोई चट्टान है ?
३२ यह वही ईश्वर है, जो सामर्थ से
मेरा कटिबन्ध बान्धता है,
और मेरे मार्ग को सिद्ध करता है ।
३३ वही मेरे पैरों को हरिणियों के पैरो
के समान बनाता है,
और मुझे मेरे ऊंचे स्थानों पर खड़ा
करता है ।
३४ वह मेरे हाथों को युद्ध करना
सिखाता है,
इसलिये मेरी बाहों से पीतल का
धनुष झुक जाता है ।
३५ तू ने मुझ को अपने बचाव की
ढाल दी है,
तू अपने दहिने हाथ से मुझे सम्भाले
हुए है,
और तेरी नम्रता ने महत्व दिया
है ।
३६ तू ने मेरे पैरों के लिये स्थान चौडा
कर दिया,
और मेरे पैर नही फिसले ।
३७ मैं अपने शत्रुओं का पीछा करके
उन्हें पकड़ लूंगा;
और जब तक उनका अन्त न करू
तब तक न लौटूंगा ।
३८ मैं उन्हें ऐसा बेधूगा कि वे उठ न
सकेंगे;
वे मेरे पांवों के नीचे गिर पड़ेंगे ।
३९ क्योंकि तू ने युद्ध के लिये मेरी कमर
में शक्ति का पटुका बान्धा है;
और मेरे विरोधियों को मेरे सम्मुख
नीचा कर दिया ।
४० तू ने मेरे शत्रुओं की पीठ मेरी ओर
फेर दी,
ताकि मैं उनको काट डालू जो मुझ
से द्वेष रखते हैं ।
४१ उन्हों ने दोहाई तो दी परन्तु उन्हें
कोई भी बचानेवाला न मिला,
उन्हों ने यहोवा की भी दोहाई दी,
परन्तु उस ने भी उनको उत्तर न
दिया ।
४२ तब मैं ने उनको कूट कूटकर पवन
से उडाई हुई धूलि के समान कर
दिया,
मैं ने उनको गली कूचों की कीचड
के समान निकाल फेका ।।
४३ तू ने मुझे प्रजा के झगडों से भी
छुडाया;
तू ने मुझे अन्यजातियों का प्रधान
बनाया है;
जिन लोगों को मैं जानता भी न था
वे मेरे अधीन हो गये ।
४४ मेरा नाम सुनते ही वे मेरी आज्ञा
का पालन करेंगे;
परदेशी मेरे वश मे हो जाएंगे * ।
४५ परदेशी मुर्झा जाएगे,
और अपने किलों मे से थरथराते
हुए निकलेगे ।।
४६ यहोवा परमेश्वर जीवित है; मेरी
चट्टान धन्य है,
और मेरे मुक्तिदाता परमेश्वर की
बड़ाई हो ।
४७ धन्य है मेरा पलटा लेनेवाला
ईश्वर !
जिस ने देश देश के लोगों को मेरे
वश में कर दिया है;

* मूल में—परदेशी के लड़के मुझ से झूठ बोलेंगे ।

४८ और मुझे मेरे शत्रुओं से छुड़ाया है,
तू मुझ को मेरे विरोधियों से ऊंचा करता,
और उपद्रवी पुरुष से बचाता है ।।
४९ इस कारण मैं जाति जाति के साम्हने तेरा धन्यवाद करूंगा,
और तेरे नाम का भजन गाऊंगा।
५० वह अपने ठहराए हुए राजा का बड़ा उद्धार करता है,
वह अपने अभिषिक्त दाऊद पर और उसके वंश पर युगानुयुग करुणा करता रहेगा ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का भजन)

१९ आकाश ईश्वर की महिमा वर्णन कर रहा है;
और आकाशमण्डल उसकी हस्तकला को प्रगट कर रहा है।
२ दिन से दिन बातें करता है,
और रात को रात ज्ञान सिखाती है।
३ न तो कोई बोली है और न कोई भाषा जहां
उनका शब्द सुनाई नहीं देता है।
४ उनका स्वर सारी पृथ्वी पर गूंज गया है,
और उनके वचन जगत की छोर तक पहुंच गए हैं।
उन में उस ने सूर्य्य के लिये एक मण्डप खड़ा किया है,
५ जो दुल्हे के समान अपने महल से निकलता है।
वह शूरवीर की नाईं अपनी दौड़ दौड़ने को हर्षित होता है।
६ वह आकाश की एक छोर से निकलता है,
और वह उसकी दूसरी छोर तक चक्कर मारता है;
और उसकी गर्मी सबको पहुंचती है ।।
७ यहोवा की व्यवस्था खरी है, वह प्राण को बहाल कर देती है;
यहोवा के नियम विश्वासयोग्य हैं, साधारण लोगों को बुद्धिमान बना देते हैं,
८ यहोवा के उपदेश सिद्ध हैं, हृदय को आनन्दित कर देते हैं;
यहोवा की आज्ञा निर्मल है, वह आंखों में ज्योति ले आती है;
९ यहोवा का भय पवित्र है, वह अनन्तकाल तक स्थिर रहता है;
यहोवा के नियम सत्य और पूरी रीति से धर्ममय हैं।
१० वे तो सोने से और बहुत कुन्दन से भी बढ़कर मनोहर हैं;
वे मधु से और टपकनेवाले छत्ते से भी बढ़कर मधुर हैं।
११ और उन्हीं से तेरा दास चिताया जाता है;
उनके पालन करने से बड़ा ही प्रतिफल मिलता है।
१२ अपनी भूलचूक को कौन समझ सकता है?
मेरे गुप्त पापों से तू मुझे पवित्र कर।
१३ तू अपने दास को ढिठाई * के पापों से भी बचाए रख;
वह मुझ पर प्रभुता करने न पाए!
तब मैं सिद्ध हो जाऊंगा,
और बड़े अपराधों से बचा रहूंगा ।।

* वा ढीठों।

१४ मेरे मुंह के वचन और मेरे हृदय का
ध्यान तेरे सम्मुख ग्रहण योग्य हों,
हे यहोवा परमेश्वर, मेरी चट्टान
और मेरे उद्धार करनेवाले !

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद
का भजन)

२० संकट के दिन यहोवा तेरी
सुन ले !
याकूब के परमेश्वर का नाम तुझे
ऊंचे स्थान पर नियुक्त करे !
२ वह पवित्रस्थान से तेरी सहायता करे,
और सिय्योन से तुझे सम्भाल ले !
३ वह तेरे सब अन्नबलियों को स्मरण
करे,
और तेरे होमबलि को ग्रहण करे * ।
(सेला)
४ वह तेरे मन की इच्छा पूरी करे,
और तेरी सारी युक्ति को सुफल करे !
५ तब हम तेरे उद्धार के कारण ऊंचे
स्वर से हर्षित होकर गाएंगे,
और अपने परमेश्वर के नाम से
झण्डे खड़े करेंगे ।
यहोवा तुझे मुह मांगा वरदान दे !
६ अब मैं जान गया कि यहोवा अपने
अभिषिक्त का उद्धार करता है;
वह अपने दहिने हाथ के उद्धार
करनेवाले पराक्रम से अपने पवित्र
स्वर्ग पर से सुनकर उसे उत्तर
देगा ।
७ किसी को रथों का, और किसी को
घोड़ों का भरोसा है,
परन्तु हम तो अपने परमेश्वर यहोवा
ही का नाम लेंगे ।
८ वे तो झुक गए और गिर पड़े :
परन्तु हम उठे और सीधे खड़े हैं ।।
९ हे यहोवा, बचा ले;
जिस दिन हम पुकारें तो महाराजा
हमें उत्तर दे ।।

* मूल में—चिकनाई जानकर ग्रहण करे।

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद
का भजन)

२१ हे यहोवा तेरी सामर्थ्य से राजा
आनन्दित होगा;
और तेरे किए हुए उद्धार से वह
अति मगन होगा ।
२ तू ने उसके मनोरथ को पूरा किया है,
और उसके मुह की बिनती को तू ने
अस्वीकार नही किया । (सेला)
३ क्योंकि तू उत्तम आशीषें देता हुआ
उस से मिलता है
और तू उसके सिर पर कुन्दन का
मुकुट पहिनाता है ।
४ उस ने तुझ से जीवन मांगा, और
तू ने जीवनदान दिया;
तू ने उसको युगानयुग का जीवन
दिया है ।
५ तेरे उद्धार के कारण उसकी महिमा
अधिक है;
तू उसको विभव और ऐश्वर्य से
आभूषित कर देता है ।
६ क्योंकि तू ने उसको सर्वदा के लिये
आशीषित किया है;
तू अपने सम्मुख उसको हर्ष और
आनन्द से भर देता है ।
७ क्योंकि राजा का भरोसा यहोवा के
ऊपर है;
और परमप्रधान की करुणा से वह
कभी नहीं टलने का ।।
८ तेरा हाथ तेरे सब शत्रुओं को ढूंढ़
निकालेगा,

तेरा दहिना हाथ तेरे सब बैरियों
का पता लगा लेगा ।
९ तू अपने मुख के सम्मुख उन्हें जलते
हुए भट्ठे की नाई जलाएगा * ।
यहोवा अपने क्रोध मे उन्हें निगल
जाएगा,
और आग उनको भस्म कर डालेगी ।
१० तू उनके फलों को पृथ्वी पर से,
और उनके वंश को मनुष्यों मे से
नष्ट करेगा ।
११ क्योंकि उन्हों ने तेरी हानि ठानी है,
उन्हों ने ऐसी युक्ति निकाली है
जिसे वे पूरी न कर सकेंगे ।
१२ क्योंकि तू अपना धनुष उनके विरुद्ध
चढाएगा,
और वे पीठ दिखाकर भागेंगे ।।
१३ हे यहोवा, अपनी सामर्थ्य मे महान्
हो !
और हम गा गाकर तेरे पराक्रम का
भजन सुनाएंगे ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये अय्येलेरशहर † में दाऊद का भजन)

२२ हे मेरे परमेश्वर, हे मेरे परमेश्वर,
तू ने मुझे क्यों छोड़ दिया ?
तू मेरी पुकार से और मेरी सहायता
करने से क्यों दूर रहता है ? मेरा
उद्धार कहा ‡ है ?
२ हे मेरे परमेश्वर, मैं दिन को पुकारता
हूं परन्तु तू उत्तर नही देता,
और रात को भी मैं चुप नही रहता ।
३ परन्तु हे तू जो इस्राएल की स्तुति
के सिंहासन पर विराजमान है,
तू तो पवित्र है ।
४ हमारे पुरखा तुझी पर भरोसा रखते
थे ;
वे भरोसा रखते थे, और तू उन्हें
छुड़ाता था ।
५ उन्हों ने तेरी दोहाई दी और तू ने
उनको छुड़ाया
वे तुझी पर भरोसा रखते थे और
कभी लज्जित न हुए ।।
६ परन्तु मैं तो कीड़ा हूं, मनुष्य नहीं;
मनुष्यों मे मेरी नामधराई है, और
लोगों मे मेरा अपमान होता है ।
७ वह सब जो मुझे देखते है मेरा
ठट्ठा करते है,
और ओठ बिचकाते और यह कहते
हुए सिर हिलाते है,
८ कि अपने को यहोवा के वश मे कर
दे वही उसको छुड़ाए,
वह उसको उबारे क्योंकि वह उस से
प्रसन्न है ।
९ परन्तु तू ही ने मुझे गर्भ से निकाला;
जब मैं दूधपिउवा बच्चा था, तब
ही से तू ने मुझे भरोसा रखना
सिखलाया * ।
१० मैं जन्मते ही तुझी पर छोड़ दिया
गया,
माता के गर्भ ही से तू मेरा ईश्वर है ।
११ मुझ से दूर न हो क्योंकि सकट
निकट है,
और कोई सहायक नही ।
१२ बहुत से सांढ़ों ने मुझे घेर लिया
है,

* मूल में—रक्खेगा ।
† अर्थात् भोरवाली हरिणी ।
‡ मूल में—मेरे गोहराने का वचन मेरे उद्धार से दूर है ।

* मूल में—भरोसा दिया ।

बाशान के बलवन्त सांढ़ मेरे चारों ओर मुझे घेरे हुए है।
१३ वह फाड़ने और गरजनेवाले सिंह की नाईं
मुझ पर अपना मुह पसारे हुए है ।।
१४ मैं जल की नाईं बह गया,
और मेरी सब हड्डियों के जोड उखड़ गए :
मेरा हृदय मोम हो गया,
वह मेरी देह के भीतर पिघल गया।
१५ मेरा बल टूट गया, मैं ठीकरा हो गया;
और मेरी जीभ मेरे तालू से चिपक गई;
और तू मुझे मारकर मिट्टी मे मिला देता है।
१६ क्योंकि कुत्तों ने मुझे घेर लिया है;
कुकर्मियों की मण्डली मेरी चारों ओर मुझे घेरे हुए है;
वह मेरे हाथ और मेरे पैर छेदते है।
१७ मैं अपनी सब हड्डिया गिन सकता हू;
वे मुझे देखते और निहारते है;
१८ वे मेरे वस्त्र आपस मे बांटते है,
और मेरे पहिरावे पर चिट्ठी डालते हैं ।।
१९ परन्तु हे यहोवा तू दूर न रह !
हे मेरे सहायक, मेरी सहायता के लिये फुर्ती कर !
२० मेरे प्राण को तलवार से बचा,
मेरे प्राण को * कुत्ते के पजे से बचा ले !
२१ मुझे सिंह के मुह से बचा,
हा, जगली साढों के सीगों मे से तू ने मुझे बचा लिया है ।।

* मूल में—मेरी एकली को।

२२ मैं अपने भाइयों के साम्हने तेरे नाम का प्रचार करूंगा;
सभा के बीच में तेरी प्रशंसा करूंगा।
२३ हे यहोवा के डरवैयो उसकी स्तुति करो !
हे याकूब के वंश, तुम सब उसकी महिमा करो !
और हे इस्राएल के वंश, तुम उसका भय मानो !
२४ क्योंकि उस ने दुःखी को तुच्छ नही जाना और न उस से घृणा करता है,
और न उस से अपना मुख छिपाता है;
पर जब उस ने उसकी दोहाई दी, तब उसकी सुन ली ।।
२५ बडी सभा मे मेरा स्तुति करना तेरी ही ओर से होता है;
मैं अपने प्रण को उस से भय रखनेवालों के साम्हने पूरा करूंगा
२६ नम्र लोग भोजन करके तृप्त होंगे;
जो यहोवा के खोजी है, वे उसकी स्तुति करेंगे।
तुम्हारे प्राण सर्वदा जीवित रहे !
२७ पृथ्वी के सब दूर दूर देशों के लोग उसको स्मरण करेंगे और उसकी ओर फिरेंगे;
और जाति जाति के सब कुल तेरे साम्हने दण्डवत् करेंगे।
२८ क्योंकि राज्य यहोवा ही का है,
और सब जातियो पर वही प्रभुता करता है ।।
२९ पृथ्वी के सब हृष्टपुष्ट लोग भोजन करके दण्डवत् करेंगे;
वह सब जितने मिट्टी में मिल जाते है
और अपना अपना प्राण नहीं बचा

सकते, वे सब उसी के साम्हने
घुटने टेकेंगे ।
३० एक वंश उसकी सेवा करेगा;
दूसरी पीढ़ी से प्रभु का वर्णन किया
जाएगा ।
३१ वह आएंगे और उसके धर्म के
कामों को एक वंश पर जो उत्पन्न
होगा यह कहकर प्रगट करेंगे कि
उस ने ऐसे ऐसे अद्भुत काम
किए ।।

(दाऊद का भजन)

२३ यहोवा मेरा चरवाहा है, मुझे
कुछ घटी न होगी ।
२ वह मुझे हरी हरी चराइयों में बैठाता
है;
वह मुझे सुखदाई जल के झरने के
पास ले चलता है;
३ वह मेरे जी में जी ले आता है ।
धर्म के मार्गों में वह अपने नाम के
निमित्त मेरी अगुवाई करता
है ।
४ चाहे मैं घोर अन्धकार से भरी हुई
तराई में होकर चलूं,
तौभी हानि से न डरूंगा, क्योंकि
तू मेरे साथ रहता है;
तेरे सोंटे और तेरी लाठी से मुझे
शान्ति मिलती है ।।
५ तू मेरे सतानेवालों के साम्हने मेरे
लिये मेज बिछाता है;
तू ने मेरे सिर पर तेल मला है,
मेरा कटोरा उमण्ड रहा है ।
६ निश्चय भलाई और करुणा जीवन
भर मेरे साथ साथ बनी रहेंगी;
और मैं यहोवा के धाम में सर्वदा
बास करूंगा ।।

(दाऊद का भजन)

२४ पृथ्वी और जो कुछ उस में है
यहोवा ही का है;
जगत और उस में निवास करनेवाले
भी ।
२ क्योंकि उसी ने उसकी नीव समुद्रों
के ऊपर दृढ़ करके रखी,
और महानदों के ऊपर स्थिर किया
है ।।
३ यहोवा के पर्वत पर कौन चढ़ सकता
है ?
और उसके पवित्रस्थान में कौन खड़ा
हो सकता है ?
४ जिसके काम * निर्दोष और हृदय
शुद्ध है,
जिस ने अपने मन को व्यर्थ बात की
ओर नहीं लगाया,
और न कपट से शपथ खाई है ।
५ वह यहोवा की ओर से आशीष
पाएगा,
और अपने उद्धार करनेवाले परमेश्वर
की ओर से धर्मी ठहरेगा ।
६ ऐसे ही लोग उसके खोजी हैं,
वे तेरे दर्शन के खोजी याकूबवंशी
हैं ।। (सेला)
७ हे फाटको, अपने सिर ऊंचे करो † !
हे सनातन के द्वारो, ऊंचे हो जाओ ‡ !
क्योंकि प्रतापी राजा प्रवेश करेगा ।
८ वह प्रतापी राजा कौन है ?
परमेश्वर जो सामर्थी और पराक्रमी
है,
परमेश्वर जो युद्ध में पराक्रमी है !
९ हे फाटको, अपने सिर ऊंचे करो †

* मूल में—के हाथ ।
† मूल में—अपने सिर उठाओ ।
‡ मूल में—अपने को उठाओ ।

हे सनातन के द्वारो तुम भी खुल
जाओ * !
क्योंकि प्रतापी राजा प्रवेश करेगा !
१० वह प्रतापी राजा कौन है ?
सेनाओं का यहोवा, वही प्रतापी
राजा है ।। (सेला)

(दाऊद का भजन)

२५ हे यहोवा मैं अपने मन को
तेरी ओर उठाता हूं ।
२ हे मेरे परमेश्वर, मैं ने तुझी पर
भरोसा रखा है,
मुझे लज्जित होने न दे;
मेरे शत्रु मुझ पर जयजयकार करने
न पाएं ।
३ वरन जितने तेरी बाट जोहते हैं उन
में से कोई लज्जित न होगा;
परन्तु जो अकारण विश्वासघाती हैं
वे ही लज्जित होंगे ।।
४ हे यहोवा अपने मार्ग मुझ को
दिखला;
अपना पथ मुझे बता दे ।
५ मुझे अपने सत्य पर चला और
शिक्षा दे,
क्योंकि तू मेरा उद्धार करनेवाला
परमेश्वर है;
मैं दिन भर तेरी ही बाट जोहता
रहता हूं ।
६ हे यहोवा अपनी दया और करुणा
के कामों को स्मरण कर;
क्योंकि वे तो अनन्तकाल से होते
आए हैं ।
७ हे यहोवा अपनी भलाई के कारण
मेरी जवानी के पापों और मेरे
अपराधों को स्मरण न कर;
अपनी करुणा ही के अनुसार तू
मुझे स्मरण कर ।।
८ यहोवा भला और सीधा है;
इसलिये वह पापियों को अपना मार्ग
दिखलाएगा ।
९ वह नम्र लोगों को न्याय की शिक्षा
देगा,
हां वह नम्र लोगों को अपना मार्ग
दिखलाएगा ।
१० जो यहोवा की वाचा और चितौनियों
को मानते हैं,
उनके लिये उसके सब मार्ग करुणा
और सच्चाई हैं ।।
११ हे यहोवा अपने नाम के निमित्त
मेरे अधर्म को जो बहुत है क्षमा
कर ।।
१२ वह कौन है जो यहोवा का भय
मानता है ?
यहोवा उसको उसी मार्ग पर जिस
से वह प्रसन्न होता है चलाएगा ।
१३ वह कुशल से टिका रहेगा,
और उसका वंश पृथ्वी का अधिकारी
होगा ।
१४ यहोवा के भेद को वही जानते हैं
जो उस से डरते हैं,
और वह अपनी वाचा उन पर प्रगट
करेगा ।
१५ मेरी आंखें सदैव यहोवा पर टकटकी
लगाए रहती हैं,
क्योंकि वही मेरे पांवों को जाल में
से छुड़ाएगा ।।
१६ हे यहोवा मेरी ओर फिरकर मुझ पर
अनुग्रह कर;
क्योंकि मैं अकेला और दीन हूं ।
१७ मेरे हृदय का क्लेश बढ़ गया है,
तू मुझ को मेरे दुःखों से छुड़ा ले ।

* मूल में—अपने को उठाओ ।

१८ तू मेरे दुःख और कष्ट पर दृष्टि कर,
और मेरे सब पापों को क्षमा कर।।
१९ मेरे शत्रुओं को देख कि वे कैसे बढ़ गए हैं,
और मुझ से बड़ा बैर रखते हैं।
२० मेरे प्राण की रक्षा कर, और मुझे छुड़ा;
मुझे लज्जित न होने दे, क्योंकि मैं तेरा शरणागत हूं।
२१ खराई और सीधाई मुझे सुरक्षित रखे,
क्योंकि मुझे तेरे ही आशा है।।
हे परमेश्वर इस्राएल को
उसके सारे सकटों से छुड़ा ले।।

(दाऊद का भजन)

२६ हे यहोवा, मेरा न्याय कर, क्योंकि मैं खराई से चलता रहा हूं,
और मेरा भरोसा यहोवा पर अटल बना है।
२ हे यहोवा, मुझ को जांच और परख;
मेरे मन और हृदय को परख।
३ क्योंकि तेरी करुणा तो मेरी आंखों के साम्हने है,
और मैं तेरे सत्य मार्ग पर चलता रहा हू।।
४ मै निकम्मी चाल चलनेवालों के सग नहीं बैठा,
और न मैं कपटियों के साथ कहीं जाऊंगा;
५ मैं कुकर्मियों की संगति से घृणा रखता हूं,
और दुष्टों के संग न बैठूगा।।
६ मैं अपने हाथों को निर्दोषता के जल से धोऊंगा,
तब हे यहोवा मैं तेरी बेदी की प्रदक्षिणा करूंगा,
७ ताकि तेरा धन्यवाद ऊंचे शब्द से करू,
८ और तेरे सब आश्चर्यकर्मों का वर्णन करूं।।
हे यहोवा, मै तेरे धाम से
तेरी महिमा के निवासस्थान से प्रीति रखता हूं।
९ मेरे प्राण को पापियों के साथ,
और मेरे जीवन को हत्यारों के साथ न मिला।
१० वे तो ओछापन करने में लगे रहते हैं,
और उनका दाहिना हाथ घूस से भरा रहता है।।
११ परन्तु मैं तो खराई से चलता रहूंगा।
तू मुझे छुड़ा ले, और मुझ पर अनुग्रह कर।
१२ मेरे पाव चौरस स्थान मे स्थिर है;
सभाओं मे मैं यहोवा को धन्य कहा करूंगा।।

(दाऊद का भजन)

२७ यहोवा परमेश्वर मेरी ज्योति और मेरा उद्धार है; मैं किस से डरूं?
यहोवा मेरे जीवन का दृढ़ गढ़ ठहरा है, मै किस का भय खाऊं?
२ जब कुकर्मियों ने जो मुझे सताते और मुझी से बैर रखते थे,
मुझे खा डालने के लिये मुझ पर चढ़ाई की, तब वे ही ठोकर खाकर गिर पड़े।।
३ चाहे सेना भी मेरे विरुद्ध छावनी डाले,

तौभी मैं न डरूंगा;
चाहे मेरे विरुद्ध लड़ाई ठन जाए,
उस दशा में भी मैं हियाव बान्धे निश्चित रहूंगा ।।
४ एक वर मैं ने यहोवा से मांगा है,
उसी के यत्न में लगा रहूंगा;
कि मैं जीवन भर यहोवा के भवन मे रहने पाऊ,
जिस से यहोवा की मनोहरता पर दृष्टि लगाए रहू,
और उसके मन्दिर में ध्यान किया करू ।।
५ क्योंकि वह तो मुझे विपत्ति के दिन मे अपने मण्डप मे छिपा रखेगा;
अपने तम्बू के गुप्तस्थान मे वह मुझे छिपा लेगा,
और चट्टान पर चढ़ाएगा ।
६ अब मेरा सिर मेरे चारों ओर के शत्रुओ से ऊचा होगा;
और मै यहोवा के तम्बू मे जयजयकार के साथ बलिदान चढ़ाऊंगा;
और उसका भजन गाऊगा ।।
७ हे यहोवा, मेरा शब्द सुन, मै पुकारता हूं,
तू मुझ पर अनुग्रह कर और मुझे उत्तर दे ।
८ तू ने कहा है, कि मेरे दर्शन के खोजी हो। इसलिये मेरा मन तुझ से कहता है, कि
हे यहोवा, तेरे दर्शन का मै खोजी रहूंगा ।
९ अपना मुख मुझ से न छिपा ।।
अपने दास को क्रोध करके न हटा,
तू मेरा सहायक बना है ।
हे मेरे उद्धार करनेवाले परमेश्वर मुझे त्याग न दे, और मुझे छोड़ न दे !
१० मेरे माता-पिता ने तो मुझे छोड़ दिया है,
परन्तु यहोवा मुझे सम्भाल लेगा ।।
११ हे यहोवा, अपने मार्ग मे मेरी अगुवाई कर,
और मेरे द्रोहियों के कारण
मुझ को चौरस रास्ते पर ले चल ।
१२ मुझ को मेरे सतानेवालों की इच्छा पर न छोड़,
क्योंकि झूठे साक्षी जो उपद्रव करने की धुन मे है मेरे विरुद्ध उठे है ।।
१३ यदि मुझे विश्वास न होता* कि जीवितों की पृथ्वी पर यहोवा की भलाई को देखूगा, तो मै मूर्च्छित हो जाता ।
१४ यहोवा की बाट जोहता रह;
हियाव बान्ध और तेरा हृदय दृढ रहे;
हां, यहोवा ही की बाट जोहता रह !

(दाऊद का भजन)

२८ हे यहोवा, मैं तुझी को पुकारूंगा,
हे मेरी चट्टान, मेरी सुनी-अनसुनी न कर,
ऐसा न हो कि तेरे चुप रहने से
मै क़ब्र में पड़े हुओं के समान हो जाऊ जो पाताल में चले जाते है ।
२ जब मै तेरी दोहाई दू,
और तेरे पवित्रस्थान की भीतरी कोठरी की ओर अपने हाथ उठाऊं,
तब मेरी गिड़गिड़ाहट की बात सुन ले ।

* मूल में—यदि मैं विश्वास न करता ।

३ उन दुष्टों और अनर्थकारियों के संग
मुझे न घसीट;
जो अपने पड़ोसियों से बातें तो मेल
की बोलते हैं
परन्तु हृदय में बुराई रखते हैं।
४ उनके कामों के और उनकी करनी
की बुराई के अनुसार उन से बर्ताव
कर,
उनके हाथों के काम के अनुसार
उन्हें बदला दे;
उनके कामों का पलटा उन्हें
दे।
५ वे यहोवा के कामों पर
और उसके हाथ के कामों पर ध्यान
नहीं करते,
इसलिये वह उन्हें पछाड़ेगा और फिर
न उठाएगा।।
६ यहोवा धन्य है;
क्योंकि उस ने मेरी गिड़गिड़ाहट को
सुना है।
७ यहोवा मेरा बल और मेरी ढाल
है; उस पर भरोसा रखने से
मेरे मन को सहायता मिली
है;
इसलिये मेरा हृदय प्रफुल्लित है,
और मैं गीत गाकर उसका धन्यवाद
करूंगा।।
८ यहोवा उनका बल है,
वह अपने अभिषिक्त के लिये उद्धार
का दृढ़ गढ़ है।
९ हे यहोवा अपनी प्रजा का उद्धार
कर, और अपने निज भाग के लोगों
को आशीष दे;
और उनकी चरवाही कर और सदैव
उन्हें सम्भाले रह।।

(दाऊद का भजन)

२९ हे परमेश्वर के पुत्रो * यहोवा
का, हां यहोवा ही का गुणानु-
वाद करो,
यहोवा की महिमा और सामर्थ को
सराहो।
२ यहोवा के नाम की महिमा करो;
पवित्रता से शोभायमान होकर यहोवा
को दण्डवत् करो।।
३ यहोवा की वाणी मेघों † के ऊपर
सुन पड़ती है;
प्रतापी ईश्वर गरजता है,
यहोवा घने मेघों ‡ के ऊपर रहता है।
४ यहोवा की वाणी शक्तिशाली है,
यहोवा की वाणी प्रतापमय है।
५ यहोवा की वाणी देवदारों को तोड़
डालती है;
यहोवा लबानोन के देवदारों को भी
तोड़ डालता है।
६ वह उन्हें बछड़े की नाईं और लबानोन
और शिर्योन को जंगली बछड़े के
समान उछालता है।।
७ यहोवा की वाणी आग की लपटों
को चीरती § है।
८ यहोवा की वाणी वन को हिला
देती है,
यहोवा कादेश के वन को भी कंपाता
है।।
९ यहोवा की वाणी से हरिणियों का
गर्भपात हो जाता है।
और अरण्य में पतझड़ होती है;

* वा ईश्वर के पुत्रो।
† मूल में—जल।
‡ मूल में—बहुत जल।
§ मूल में—आग के लौवों को चीरती है।

और उसके मन्दिर में सब कोई महिमा
ही महिमा बोलता रहता है ।।
१० जलप्रलय के समय यहोवा विराजमान
था;
और यहोवा सर्वदा के लिये राजा
होकर विराजमान रहता है ।
११ यहोवा अपनी प्रजा को बल देगा,
यहोवा अपनी प्रजा को शान्ति की
आशीष देगा ।।

(भवन की प्रतिष्ठा के लिये
दाऊद का भजन)

३० हे यहोवा मैं तुझे सराहूंगा,
क्योंकि तू ने मुझे खीचकर
निकाला है,
और मेरे शत्रुओं को मुझ पर आनन्द
करने नही दिया ।
२ हे मेरे परमेश्वर यहोवा,
मैं ने तेरी दोहाई दी और तू ने मुझे
चगा किया है ।
३ हे यहोवा, तू ने मेरा प्राण अधोलोक
मे से निकाला है,
तू ने मुझ को जीवित रखा और
कब्र मे पडने से बचाया है ।।
४ हे यहोवा के भक्तो, उसका भजन
गाओ,
और जिस पवित्र नाम से उसका
स्मरण होता है, उसका धन्यवाद
करो ।
५ क्योंकि उसका क्रोध, तो क्षण भर का
होता है,
परन्तु उसकी प्रसन्नता जीवन भर
की होती है ।
कदाचित् रात को रोना पडे,
परन्तु सबेरे आनन्द पहुचेगा ।।
६ मैं ने तो अपने चैन के समय कहा था,
कि मै कभी नही टलने का ।
७ हे यहोवा अपनी प्रसन्नता से तू ने
मेरे पहाड़ को दृढ़ और स्थिर
किया था;
जब तू ने अपना मुख फेर लिया * तब
मैं घबरा गया ।।
८ हे यहोवा मैं ने तुझी को पुकारा;
और यहोवा से गिडगिड़ाकर यह
बिनती की, कि
९ जब मैं क़ब्र में चला जाऊंगा तब मेरे
लोहू से क्या लाभ होगा ?
क्या मिट्टी तेरा धन्यवाद कर सकती
है ? क्या वह तेरी सच्चाई का
प्रचार कर सकती है ?
१० हे यहोवा, सुन, मुझ पर अनुग्रह कर;
हे यहोवा, तू मेरा सहायक हो ।।
११ तू ने मेरे लिये विलाप को नृत्य मे
बदल डाला;
तू ने मेरा टाट उतरवाकर मेरी
कमर में आनन्द का पटुका बान्धा
है,
१२ ताकि मेरी आत्मा † तेरा भजन गाती
रहे और कभी चुप न हो ।
हे मेरे परमेश्वर यहोवा, मैं सर्वदा
तेरा धन्यवाद करता रहूंगा ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद
का भजन)

३१ हे यहोवा मेरा भरोसा तुझ पर
है;
मुझे कभी लज्जित होना न पड़े;
तू अपने धर्मी होने के कारण मुझे
छुड़ा ले !
२ अपना कान मेरी ओर लगाकर तुरन्त
मुझे छुडा ले !

* मूल में—छिपाया।
† मूल में—महिमा।

३ क्योंकि तू मेरे लिये चट्टान और मेरा
गढ है;
इसलिये अपने नाम के निमित्त मेरी
अगुआई कर, और मुझे आगे ले
चल।
४ जो जाल उन्हों ने मेरे लिये बिछाया
है उस से तू मुझ को छुड़ा ले,
क्योंकि तू ही मेरा दृढ़ गढ है।
५ मैं अपनी आत्मा को तेरे ही हाथ
में सौंप देता हूं;
हे यहोवा, हे सत्यवादी ईश्वर, तू ने
मुझे मोल लेकर मुक्त किया है॥
६ जो व्यर्थ वस्तुओं पर मन लगाते है,
उन से मैं घृणा करता हूं,
परन्तु मेरा भरोसा यहोवा ही पर
है।
७ मैं तेरी करुणा से मगन और आनन्दित
हूं,
क्योंकि तू ने मेरे दुःख पर दृष्टि की
है,
मेरे कष्ट के समय तू ने मेरी सुधि
ली है,
८ और तू ने मुझे शत्रु के हाथ मे पडने
नही दिया,
तू ने मेरे पावों को चौडे स्थान मे
खडा किया है॥
९ हे यहोवा, मुझ पर अनुग्रह कर क्योंकि
मै सकट में हूं,
मेरी आंखे वरन मेरा प्राण और
शरीर सब शोक के मारे घुले
जाते है।
१० मेरा जीवन शोक के मारे और मेरी
अवस्था कराहते कराहते घट चली
है;
मेरा बल मेरे अधर्म के कारण जाता
रहा, और मेरी हड्डियां घुल गईं॥
११ अपने सब विरोधियों के कारण मेरे
पड़ोसियों में मेरी नामधराई हुई
है,
अपने जानपहिचानवालों के लिये डर
का कारण हूं;
जो मुझ को सड़क पर देखते है वह
मुझ से दूर भाग जाते हैं।
१२ मै मृतक की नाईं लोगों के मन से
बिसर गया;
मै टूटे बासन के समान हो गया
हूं।
१३ मै ने बहुतों के मुह से अपना अपवाद
सुना,
चारों ओर भय ही भय है!
जब उन्हो ने मेरे विरुद्ध आपस में
सम्मति की
तब मेरे प्राण लेने की युक्ति की॥
१४ परन्तु हे यहोवा मै ने तो तुझी पर
भरोसा रखा है,
मै ने कहा, तू मेरा परमेश्वर है।
१५ मेरे दिन * तेरे हाथ में है;
तू मुझे मेरे शत्रुओं और मेरे सताने-
वालों के हाथ से छुडा।
१६ अपने दास पर अपने मुह का प्रकाश
चमका,
अपनी करुणा से मेरा उद्धार कर॥
१७ हे यहोवा, मुझे लज्जित न होने दे
क्योंकि मै ने तुझ को पुकारा है;
दुष्ट लज्जित हों और वे पाताल में
चुपचाप पडे रहें।
१८ जो अहंकार और अपमान से
धर्मी की निन्दा करते है,
उनके झूठ बोलनेवाले मुह बन्द किए
जाएं॥

* मूल में—समय।

१९ आहा, तेरी भलाई क्या ही बड़ी है जो तू ने अपने डरवैयों के लिये रख छोड़ी है,
और अपने शरणागतों के लिये मनुष्यों के साम्हने प्रगट भी की है !
२० तू उन्हें दर्शन देने के गुप्तस्थान में मनुष्यों की बुरी गोष्ठी से गुप्त रखेगा;
तू उनको अपने मण्डप में झगडे-रगड़े से छिपा रखेगा ।।
२१ यहोवा धन्य है,
क्योंकि उस ने मुझे गढ़वाले नगर में रखकर मुझ पर अद्भुत करुणा की है ।
२२ मैं ने तो घबराकर कहा था कि मैं यहोवा की दृष्टि से दूर हो गया ।
तौभी जब मैं ने तेरी दोहाई दी, तब तू ने मेरी गिड़गिड़ाहट को सुन लिया ।।
२३ हे यहोवा के सब भक्तो उस से प्रेम रखो !
यहोवा सच्चे लोगों की तो रक्षा करता है,
परन्तु जो अहंकार करता है, उसको वह भली भांति बदला देता है ।
२४ हे यहोवा पर आशा रखनेवालो
हियाव बान्धो और तुम्हारे हृदय दृढ़ रहें !

(दाऊद का भजन । मश्कील)

३२ क्या ही धन्य है वह जिसका अपराध क्षमा किया गया, और जिसका पाप ढांपा गया हो ।
२ क्या ही धन्य है वह मनुष्य जिसके अधर्म का यहोवा लेखा न ले,
और जिसकी आत्मा में कपट न हो ।।
३ जब मैं चुप रहा
तब दिन भर कहरते कहरते मेरी हड्डियां पिघल गईं ।
४ क्योंकि रात दिन मैं तेरे हाथ के नीचे दबा रहा;
और मेरी तरावट धूप काल की सी झुर्राहट बनती गई ।। (सेला)
५ जब मैं ने अपना पाप तुझ पर प्रगट किया और अपना अधर्म न छिपाया,
और कहा, मैं यहोवा के साम्हने अपने अपराधों को मान लूगा;
तब तू ने मेरे अधर्म और पाप को क्षमा कर दिया ।। (सेला)
६ इस कारण हर एक भक्त तुझ से ऐसे समय मे प्रार्थना करे जब कि तू मिल सकता है ।
निश्चय जब जल की बड़ी बाढ़ आए तौभी उस भक्त के पास न पहुंचेगी ।
७ तू मेरे छिपने का स्थान है; तू संकट से मेरी रक्षा करेगा;
तू मुझे चारों ओर से छुटकारे के गीतों से घेर लेगा ।। (सेला)
८ मैं तुझे बुद्धि दूगा, और जिस मार्ग मे तुझे चलना होगा उस में तेरी अगुवाई करूंगा;
मैं तुझ पर कृपादृष्टि * रखूंगा और सम्मति दिया करूगा ।
९ तुम घोड़े और खच्चर के समान न बनो जो समझ नहीं रखते,
उनकी उमंग लगाम और बाग से रोकनी पड़ती है,
नही तो वे तेरे वश में नही आने के ।।

---
* मूल में—आंख लगाकर।

१० दुष्ट को तो बहुत पीड़ा होगी;
परन्तु जो यहोवा पर भरोसा रखता
है वह करुणा से घिरा रहेगा।
११ हे धर्मियो यहोवा के कारण आनन्दित
और मगन हो,
और हे सब सीधे मनवालो आनन्द
से जयजयकार करो!

३३ हे धर्मियो यहोवा के कारण
जयजयकार करो!
क्योंकि धर्मी लोगों को स्तुति करनी
सोहती है।
२ वीणा बजा बजाकर यहोवा का
धन्यवाद करो,
दस तारवाली सारंगी बजा बजाकर
उसका भजन गाओ।
३ उसके लिये नया गीत गाओ,
जयजयकार के साथ भली भांति
बजाओ॥
४ क्योंकि यहोवा का वचन सीधा है;
और उसका सब काम सच्चाई से
होता है।
५ वह धर्म और न्याय से प्रीति रखता
है;
यहोवा की करुणा से पृथ्वी भरपूर
है॥
६ आकाशमण्डल यहोवा के वचन से,
और उसके सारे गण उसके मुंह की
श्वास से बने।
७ वह समुद्र का जल ढेर की नाईं
इकट्ठा करता;
वह गहिरे सागर को अपने भण्डार
में रखता है॥
८ सारी पृथ्वी के लोग यहोवा से डरें,
जगत के सब निवासी उसका भय
मानें!
९ क्योंकि जब उस ने कहा, तब हो
गया;
जब उस ने आज्ञा दी, तब वास्तव में
वैसा ही हो गया॥
१० यहोवा अन्यजातियों की युक्ति को
व्यर्थ कर देता है;
वह देश देश के लोगों की कल्पनाओं
को निष्फल करता है।
११ यहोवा की युक्ति सर्वदा स्थिर रहेगी,
उसके मन की कल्पनाएं पीढ़ी से
पीढ़ी तक बनी रहेंगी।
१२ क्या ही धन्य है वह जाति जिसका
परमेश्वर यहोवा है,
और वह समाज जिसे उस ने अपना
निज भाग होने के लिये चुन लिया
हो!
१३ यहोवा स्वर्ग से दृष्टि करता है,
वह सब मनुष्यों को निहारता है;
१४ अपने निवास के स्थान से
वह पृथ्वी के सब रहनेवालों को
देखता है,
१५ वही जो उन सभों के हृदयों को
गढ़ता,
और उनके सब कामों का विचार
करता है।
१६ कोई ऐसा राजा नहीं, जो सेना की
बहुतायत के कारण बच सके;
वीर अपनी बड़ी शक्ति के कारण
छूट नहीं जाता।
१७ बच निकलने के लिये घोड़ा व्यर्थ है,
वह अपने बड़े बल के द्वारा किसी
को नहीं बचा सकता है॥
१८ देखो, यहोवा की दृष्टि उसके डरवैयों
पर
और उन पर जो उसकी करुणा की
आशा रखते हैं बनी रहती है,

१९ कि वह उनके प्राण को मृत्यु से
बचाए,
और अकाल के समय उनको जीवित
रखे ।।
२० हम यहोवा का आसरा देखते आए
हैं;
वह हमारा सहायक और हमारी
ढाल ठहरा है।
२१ हमारा हृदय उसके कारण आनन्दित
होगा,
क्योंकि हम ने उसके पवित्र नाम का
भरोसा रखा है।
२२ हे यहोवा जैसी तुझ पर हमारी आशा
है,
वैसी ही तेरी करुणा भी हम पर
हो ।।

(दाऊद का भजन जब वह अबीमेलेक
के साम्हने बौरहा बना, और अबीमेलेक
ने उसे निकाल दिया, और वह
चला गया)

३४ मैं हर समय यहोवा को धन्य
कहा करूंगा;
उसकी स्तुति निरन्तर मेरे मुख से
होती रहेगी।
२ मैं यहोवा पर घमण्ड करूंगा;
नम्र लोग यह सुनकर आनन्दित
होंगे।
३ मेरे साथ यहोवा की बड़ाई करो,
और आओ हम मिलकर उसके नाम
की स्तुति करें!
४ मै यहोवा के पास गया, तब उस ने
मेरी सुन ली,
और मुझे पूरी रीति से निर्भय किया।
५ जिन्हों ने उसकी ओर दृष्टि की,
उन्हों ने ज्योति पाई;
और उनका मुह कभी काला न होने
पाया।
६ इस दीन जन ने पुकारा तब यहोवा
ने सुन लिया,
और उसको उसके सब कष्टों से
छुड़ा लिया ।।
७ यहोवा के डरवैयों के चारों ओर
उसका दूत छावनी किए हुए उनको
बचाता है।
८ परखकर* देखो कि यहोवा कैसा
भला है!
क्या ही धन्य है वह पुरुष जो उसकी
शरण लेता है।
९ हे यहोवा के पवित्र लोगो, उसका
भय मानो,
क्योंकि उसके डरवैयों को किसी बात
की घटी नही होती!
१० जवान सिंहों को तो घटी होती और
वे भूखे भी रह जाते है;
परन्तु यहोवा के खोजियों को किसी
भली वस्तु की घटी न होवेगी ।।
११ हे लड़को, आओ, मेरी सुनो,
मैं तुम को यहोवा का भय मानना
सिखाऊंगा।
१२ वह कौन मनुष्य है जो जीवन की
इच्छा रखता,
और दीर्घायु चाहता है ताकि भलाई
देखे?
१३ अपनी जीभ को बुराई से रोक रख,
और अपने मुंह की चौकसी कर कि
उस से छल की बात न निकले।
१४ बुराई को छोड़ और भलाई कर;
मेल को ढूंढ़ और उसी का पीछा
कर ।।

* मूल में—चखकर।

१५ यहोवा की आंखें धर्मियों पर लगी
रहती हैं,
और उसके कान भी उनकी दोहाई
की ओर लगे रहते हैं।
१६ यहोवा बुराई करनेवालों के विमुख
रहता है,
ताकि उनका स्मरण पृथ्वी पर से
मिटा डाले।
१७ धर्मी दोहाई देते हैं और यहोवा
सुनता है,
और उनको सब विपत्तियों से छुड़ाता
है।
१८ यहोवा टूटे मनवालों के समीप रहता
है,
और पिसे हुओं का उद्धार करता है॥
१९ धर्मी पर बहुत सी विपत्तियां पडती
तो हैं,
परन्तु यहोवा उसको उन सब से
मुक्त करता है।
२० वह उसकी हड्डी हड्डी की रक्षा करता
है;
और उन में से एक भी टूटने नही पाती।
२१ दुष्ट अपनी बुराई के द्वारा मारा
जाएगा;
और धर्मी के बैरी दोषी ठहरेंगे।
२२ यहोवा अपने दासों का प्राण मोल
लेकर बचा लेता है;
और जितने उसके शरणागत हैं उन
में से कोई भी दोषी न ठहरेगा॥

(दाऊद का भजन)

३५ हे यहोवा जो मेरे साथ
मुक़द्दमा लड़ते हैं,
उनके साथ तू भी मुक़द्दमा लड़;
जो मुझ से युद्ध करते हैं, उन से
तू युद्ध कर।
२ ढाल और भाला लेकर मेरी सहायता
करने को खड़ा हो।
३ बर्छी को खींच और मेरा पीछा
करनेवालों के साम्हने आकर उनको
रोक;
और मुझ से कह, कि मैं तेरा उद्धार
हूं॥
४ जो मेरे प्राण के ग्राहक हैं वे लज्जित
और निरादर हों!
जो मेरी हानि की कल्पना करते हैं,
वह पीछे हटाए जाएं और उनका
मुंह काला हो!
५ वे वायु से उड़ जानेवाली भूसी के
समान हों,
और यहोवा का दूत उन्हे हांकता
जाए!
६ उनका मार्ग अन्धियारा और फिसलाहा
हो,
और यहोवा का दूत उनको खदेड़ता
जाए॥
७ क्योंकि अकारण उन्हों ने मेरे लिये
अपना जाल गड़हे में बिछाया;
अकारण ही उन्हों ने मेरा प्राण लेने
के लिये गड़हा खोदा है।
८ अचानक उन पर विपत्ति आ पड़े!
और जो जाल उन्हों ने बिछाया है
उसी में वे आप ही फंसे; और
उसी विपत्ति मे वे आप ही पड़ें!
९ परन्तु मैं यहोवा के कारण अपने
मन में मगन होऊंगा,
मैं उसके किए हुए उद्धार से हर्षित
होऊंगा।
१० मेरी हड्डी हड्डी कहेंगी, हे यहोवा तेरे
तुल्य कौन है,
जो दीन को बड़े बडे बलवन्तों से
बचाता है, और लुटेरों से दीन

दरिद्र लोगों की रक्षा करता है ?
११ झूठे साक्षी खड़े होते हैं;
और जो बात मैं नहीं जानता, वही मुझ से पूछते हैं।
१२ वे मुझ से भलाई के बदले बुराई करते हैं; यहां तक कि मेरा प्राण ऊब जाता है।
१३ जब वे रोगी थे तब तो मैं टाट पहिने रहा,
और उपवास कर करके दुःख उठाता रहा;
और मेरी प्रार्थना का फल मेरी गोद में लौट आया।
१४ मैं ऐसा भाव रखता था कि मानो वे मेरे संगी वा भाई हैं;
जैसा कोई माता के लिये विलाप करता हो,
वैसा ही मैं ने शोक का पहिरावा पहिने हुए सिर झुकाकर शोक किया ।।
१५ परन्तु जब मैं लंगड़ाने लगा तब वे लोग आनन्दित होकर इकट्ठे हुए,
नीच लोग और जिन्हे मैं जानता भी न था वे मेरे विरुद्ध इकट्ठे हुए;
वे मुझे लगातार फाड़ते रहे;
१६ उन पाखण्डी भांड़ों की नाईं जो पेट के लिये उपहास करते हैं,
वे भी मुझ पर दांत पीसते हैं ।।
१७ हे प्रभु तू कब तक देखता रहेगा ?
इस विपत्ति से, जिस में उन्हों ने मुझे डाला है मुझ को छुड़ा !
जवान सिंहों से मेरे प्राण * को बचा ले !

* मूल में—मेरी एकली।

१८ मैं बड़ी सभा में तेरा धन्यवाद करूंगा;
बहुतेरे लोगों के बीच मैं तेरी स्तुति करूंगा ।।
१९ मेरे झूठ बोलनेवाले शत्रु मेरे विरुद्ध आनन्द न करने पाएं,
जो अकारण मेरे बैरी हैं, वे आपस में नैन से सैन न करने पाएं।
२० क्योंकि वे मेल की बातें नहीं बोलते,
परन्तु देश में जो चुपचाप रहते हैं, उनके विरुद्ध छल की कल्पनाएं करते हैं।
२१ और उन्हों ने मेरे विरुद्ध मुंह पसारके कहा;
आहा, आहा, हम ने अपनी आंखों से देखा है !
२२ हे यहोवा, तू ने तो देखा है; चुप न रह !
हे प्रभु, मुझ से दूर न रह !
२३ उठ, मेरे न्याय के लिये जाग,
हे मेरे परमेश्वर, हे मेरे प्रभु, मेरा मुक़द्दमा निपटाने के लिये आ !
२४ हे मेरे परमेश्वर यहोवा, तू अपने धर्म के अनुसार मेरा न्याय चुका;
और उन्हें मेरे विरुद्ध आनन्द करने न दे !
२५ वे मन में न कहने पाएं, कि आहा !
हमारी तो इच्छा पूरी हुई !
वह यह न कहें कि हम उसे निगल गए हैं ।।
२६ जो मेरी हानि से आनन्दित होते हैं उनके मुंह लज्जा के मारे एक साथ काले हों !
जो मेरे विरुद्ध बड़ाई मारते हैं वह लज्जा और अनादर से ढंप जाएं !
२७ जो मेरे धर्म से प्रसन्न रहते हैं, वह जयजयकार और आनन्द करें,

और निरन्तर कहते रहें, यहोवा की
बड़ाई हो, जो अपने दास के कुशल
से प्रसन्न होता है !
२८ तब मेरे मुंह से तेरे धर्म की चर्चा
होगी,
और दिन भर तेरी स्तुति निकलेगी ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये यहोवा के
दास दाऊद का भजन)

३६ दुष्ट जन का अपराध मेरे
हृदय के भीतर यह कहता है
कि परमेश्वर का भय उसकी दृष्टि *
में नहीं है ।
२ वह अपने अधर्म के प्रगट होने और
घृणित ठहरने के विषय
अपने मन में चिकनी चुपडी बाते
विचारता है ।
३ उसकी बातें अनर्थ और छल की हैं;
उस ने बुद्धि और भलाई के काम
करने से हाथ उठाया है ।
४ वह अपने बिछौने पर पडे पड़े अनर्थ
की कल्पना करता है;
वह अपने कुमार्ग पर दृढ़ता से बना
रहता है;
बुराई से वह हाथ नहीं उठाता ।।
५ हे यहोवा तेरी करुणा स्वर्ग में है,
तेरी सच्चाई आकाशमण्डल तक
पहुंची है ।
६ तेरा धर्म ऊंचे पर्वतो के समान है,
तेरे नियम अथाह सागर ठहरे हैं,
हे यहोवा तू मनुष्य और पशु दोनों
की रक्षा करता है ।।
७ हे परमेश्वर तेरी करुणा कैसी अनमोल
है !
मनुष्य तेरे पंखों के तले शरण लेते हैं ।
८ वे तेरे भवन के चिकने भोजन से
तृप्त होंगे,
और तू अपनी सुख की नदी में से
उन्हे पिलाएगा ।
९ क्योंकि जीवन का सोता तेरे ही पास
है;
तेरे प्रकाश के द्वारा हम प्रकाश
पाएगे ।।
१० अपने जाननेवालों पर करुणा करता
रह,
और अपने धर्म के काम सीधे मनवालों
मे करता रह !
११ अहंकारी मुझ पर लात उठाने न
पाए,
और न दुष्ट अपने हाथ के बल से
मुझे भगाने पाए ।
१२ वहा अनर्थकारी गिर पडे हैं;
वे ढकेल दिए गए, और फिर उठ
न सकेंगे ।।

(दाऊद का भजन)

३७ कुकर्मियों के कारण मत कुढ़,
कुटिल काम करनेवालों के
विषय डाह न कर !
२ क्योंकि वे घास की नाईं झट कट
जाएंगे,
और हरी घास की नाईं मुर्झा जाएंगे ।
३ यहोवा पर भरोसा रख, और भला
कर;
देश में बसा रह, और सच्चाई मे मन
लगाए रह ।
४ यहोवा को अपने सुख का मूल जान,
और वह तेरे मनोरथों को पूरा
करेगा ।।
५ अपने मार्ग की चिन्ता यहोवा पर
छोड़;

* मूल में—उसकी आंखों के साम्हने।

और उस पर भरोसा रख, वही पूरा
करेगा।
६ और वह तेरा धर्म ज्योति की
नाईं,
और तेरा न्याय दोपहर के उजियाले
की नाईं प्रगट करेगा॥
७ यहोवा के साम्हने चुपचाप रह, और
धीरज से उसका आसरा रख,
उस मनुष्य के कारण न कुढ़, जिसके
काम सुफल होते हैं,
और वह बुरी युक्तियों को निकालता
है!
८ क्रोध से परे रह, और जलजलाहट
को छोड़ दे!
मत कुढ़, उस से बुराई ही निकलेगी।
९ क्योंकि कुकर्मी लोग काट डाले
जाएंगे;
और जो यहोवा की बाट जोहते हैं,
वही पृथ्वी के अधिकारी होंगे॥
१० थोड़े दिन के बीतने पर दुष्ट रहेगा
ही नहीं;
और तू उसके स्थान को भली भांति
देखने पर भी उसको न पाएगा।
११ परन्तु नम्र लोग पृथ्वी के अधिकारी
होंगे,
और बड़ी शान्ति के कारण आनन्द
मनाएंगे॥
१२ दुष्ट धर्मी के विरुद्ध बुरी युक्ति
निकालता है,
और उस पर दांत पीसता है;
१३ परन्तु प्रभु उस पर हंसेगा,
क्योंकि वह देखता है कि उसका
दिन आनेवाला है॥
१४ दुष्ट लोग तलवार खींचे और धनुष
चढ़ाए हुए हैं,
ताकि दीन दरिद्र को गिरा दें,
और सीधी चाल चलनेवालों को वध
करें।
१५ उनकी तलवारों से उन्हीं के हृदय
छिदेंगे,
और उनके धनुष तोड़े जाएंगे॥
१६ धर्मी का थोड़ा सा माल
दुष्टों के बहुत से धन से उत्तम है।
१७ क्योंकि दुष्टों की भुजाएं तो तोड़ी
जाएंगी,
परन्तु यहोवा धर्मियों को सम्भालता
है॥
१८ यहोवा खरे लोगों की आयु की सुधि
रखता है,
और उनका भाग सदैव बना रहेगा।
१९ विपत्ति के समय उनकी आशा न
टूटेगी और न वे लज्जित होंगे,
और अकाल के दिनों में वे तृप्त
रहेंगे॥
२० दुष्ट लोग नाश हो जाएंगे,
और यहोवा के शत्रु खेत की सुथरी
घास की नाईं नाश होंगे,
वे धूएं की नाईं बिलाय जाएंगे॥
२१ दुष्ट ऋण लेता है, और भरता नहीं,
परन्तु धर्मी अनुग्रह करके दान देता है;
२२ क्योंकि जो उस से आशीष पाते हैं
वे तो पृथ्वी के अधिकारी होंगे,
परन्तु जो उस से शापित होते हैं,
वे नाश हो जाएंगे॥
२३ मनुष्य की गति यहोवा की ओर से
दृढ़ होती है,
और उसके चलन से वह प्रसन्न रहता
है,
२४ चाहे वह गिरे तौभी पड़ा न रह
जाएगा,
क्योंकि यहोवा उसका हाथ थांभे
रहता है॥

२५ मै लड़कपन से लेकर बुढ़ापे तक
देखता आया हू,
परन्तु न तो कभी धर्मी को त्यागा
हुआ,
और न उसके वश को टुकड़े मागते
देखा है।
२६ वह तो दिन भर अनुग्रह कर करके
ऋण देता है,
और उसके वश पर आशीष फलती
रहती है ॥
२७ बुराई को छोड और भलाई कर,
और तू सर्वदा बना रहेगा।
२८ क्योंकि यहोवा न्याय से प्रीति रखता,
और अपने भक्तों को न तजेगा।
उनकी तो रक्षा सदा होती है,
परन्तु दुष्टों का वश काट डाला
जाएगा।
२९ धर्मी लोग पृथ्वी के अधिकारी होगे,
और उस मे सदा बसे रहेगे ॥
३० धर्मी अपने मुह से बुद्धि की बाते
करता,
और न्याय का वचन कहता है।
३१ उसके परमेश्वर की व्यवस्था उसके
हृदय मे बनी रहती है,
उसके पैर नही फिसलते ॥
३२ दुष्ट धर्मी की ताक मे रहता है।
और उसके मार डालने का यत्न करता
है।
३३ यहोवा उसको उसके हाथ मे न
छोडेगा,
और जब उसका विचार किया जाए,
तब वह उसे दोषी न ठहराएगा ॥
३४ यहोवा की बाट जोहता रह, और
उसके मार्ग पर बना रह,
और वह तुझे बढ़ाकर पृथ्वी का
अधिकारी कर देगा;
जब दुष्ट काट डाले जाएंगे, तब तू
देखेगा ॥
३५ मै ने दुष्ट को बड़ा पराक्रमी और
ऐसा फैलता हुआ देखा,
जैसा कोई हरा पेड अपने निज भूमि
मे फैलता है।
३६ परन्तु जब कोई उधर से गया तो देखा
कि वह वहा है ही नहीं;
और मै ने भी उसे ढूंढा, परन्तु कही
न पाया ॥
३७ खरे मनुष्य पर दृष्टि कर और धर्मी
को देख,
क्योकि मेल से रहनेवाले पुरुष का
अन्तफल अच्छा है।
३८ परन्तु अपराधी एक साथ सत्यानाश
किए जाएगे,
दुष्टों का अन्तफल सर्वनाश है ॥
३९ धर्मियो की मुक्ति यहोवा की ओर
से होती है,
सकट के समय वह उनका दृढ गढ़
है।
४० और यहोवा उनकी सहायता करके
उनको बचाता है,
वह उनको दुष्टों से छुडाकर उनका
उद्धार करता है,
इसलिये कि उन्हों ने उस मे अपनी
शरण ली है ॥

(यादगार के लिये दाऊद का भजन)

३८ हे यहोवा क्रोध मे आकर
मुझे झिडक न दे,
और न जलजलाहट मे आकर मेरी
ताडना कर!
२ क्योंकि तेरे तीर मुझ मे लगे है,
और मै तेरे हाथ के नीचे दबा
हू।

३ तेरे क्रोध के कारण मेरे शरीर में
कुछ भी आरोग्यता नही;
और मेरे पाप के कारण मेरी हड्डियों
में कुछ भी चैन नही।
४ क्योंकि मेरे अधर्म के कामो में मेरा
सिर डूब गया,
और वे भारी बोझ की नाईं मेरे
सहने से बाहर हो गए है॥
५ मेरी मूढ़ता के कारण से
मेरे कोड़े खाने के घाव बसाते हैं
और सड़ गए हैं।
६ मैं बहुत दुखी हू और झुक गया हू,
दिन भर मैं शोक का पहिरावा पहिने
हुए चलता फिरता हू।
७ क्योंकि मेरी कमर मे जलन है,
और मेरे शरीर मे आरोग्यता नही।
८ मै निर्बल और बहुत ही चूर हो
गया हू,
मै अपने मन की घबराहट से कराहता
हू॥
९ हे प्रभु मेरी सारी अभिलाषा तेरे
सम्मुख है,
और मेरा कराहना तुझ से छिपा
नही।
१० मेरा हृदय धड़कता है, मेरा बल
घटता जाता है;
और मेरी आखों की ज्योति भी मुझ
से जाती रही।
११ मेरे मित्र और मेरे संगी मेरी विपत्ति
में अलग हो गए,
और मेरे कुटुम्बी भी दूर जा खड़े
हुए॥
१२ मेरे प्राण के ग्राहक मेरे लिये जाल
बिछाते है,
और मेरी हानि के यत्न करनेवाले
दुष्टता की बाते बोलते,
और दिन भर छल की युक्ति सोचते
है।
१३ परन्तु मै बहिरे की नाई सुनता ही
नही,
और मै गूगे के समान मुंह नही
खोलता।
१४ वरन मै ऐसे मनुष्य के तुल्य हूं जो
कुछ नही सुनता,
और जिसके मुह से विवाद की कोई
बात नही निकलती॥
१५ परन्तु हे यहोवा, मै ने तुझ ही पर
अपनी आशा लगाई है;
हे प्रभु, मेरे परमेश्वर, तू ही उत्तर
देगा।
१६ क्योंकि मै ने कहा, ऐसा न हो कि
वे मुझ पर आनन्द करे;
जो, जब मेरा पांव फिसल जाता है,
तब मुझ पर अपनी बडाई मारते
हैं॥
१७ क्योंकि मै तो अब गिरने ही पर हू;
और मेरा शोक निरन्तर मेरे साम्हने
है।
१८ इसलिये कि मै तो अपने अधर्म को
प्रगट करूंगा,
और अपने पाप के कारण खेदित
रहूगा।
१९ परन्तु मेरे शत्रु फुर्तीले और सामर्थी
है,
और मेरे विरोधी बैरी बहुत हो
गए है।
२० जो भलाई के बदले मे बुराई करते
है,
वह भी मेरे भलाई के पीछे चलने के
कारण मुझ से विरोध करते है॥
२१ हे यहोवा, मुझे छोड़ न दे!
हे मेरे परमेश्वर, मुझ से दूर न हो!

२२ हे यहोवा, हे मेरे उद्धारकर्त्ता,
मेरी सहायता के लिये फुर्ती कर !

(यदूतून प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का भजन)

३९ मैं ने कहा, मैं अपनी चालचलन में चौकसी करूंगा,
ताकि मेरी जीभ से पाप न हो;
जब तक दुष्ट मेरे साम्हने है,
तब तक मैं लगाम लगाए अपना मुंह बन्द किए रहूंगा।
२ मैं मौन धारण कर गूंगा बन गया,
और भलाई की ओर से भी चुप्पी साधे रहा;
और मेरी पीड़ा बढ़ गई,
३ मेरा हृदय अन्दर ही अन्दर जल रहा था।
सोचते सोचते आग भड़क उठी;
तब मैं अपनी जीभ से बोल उठा :
४ हे यहोवा ऐसा कर कि मेरा अन्त मुझे मालूम हो जाए,
और यह भी कि मेरी आयु के दिन कितने हैं;
जिस से मैं जान लूं कि मैं कैसा अनित्य हूं !
५ देख, तू ने मेरी आयु बालिश्त भर की रखी है,
और मेरी अवस्था तेरी दृष्टि में कुछ है ही नहीं।
सचमुच सब मनुष्य कैसे ही स्थिर क्यों न हों तौभी व्यर्थ ठहरे हैं। (सेला)
६ सचमुच मनुष्य छाया सा चलता फिरता है;
सचमुच वे व्यर्थ घबराते हैं,
वह धन का सञ्चय तो करता है परन्तु नहीं जानता कि उसे कौन लेगा !
७ और अब हे प्रभु, मैं किस बात की बाट जोहूं ?
मेरी आशा तो तेरी ओर लगी है।
८ मुझे मेरे सब अपराधों के बन्धन से छुड़ा ले।
मूढ़ मेरी निन्दा न करने पाए।
९ मैं गूंगा बन गया और मुंह न खोला;
क्योंकि यह काम तू ही ने किया है।
१० तू ने जो विपत्ति मुझ पर डाली है उसे मुझ से दूर कर दे,
क्योंकि मैं तो तेरे हाथ की मार से भस्म हुआ जाता हूं।
११ जब तू मनुष्य को अधर्म के कारण दपट दपटकर ताड़ना देता है;
तब तू उसकी सुन्दरता को पतिंगे की नाईं नाश करता है;
सचमुच सब मनुष्य वृथाभिमान करते हैं।। (सेला)
१२ हे यहोवा, मेरी प्रार्थना सुन, और मेरी दोहाई पर कान लगा;
मेरा रोना सुनकर शांत न रह !
क्योंकि मैं तेरे संग एक परदेशी यात्री की नाईं रहता हूं,
और अपने सब पुरखाओं के समान परदेशी हूं।
१३ आह ! इस से पहिले कि मैं यहां से चला जाऊं और न रह जाऊं,
मुझे बचा ले जिस से मैं प्रदीप्त जीवन प्राप्त करूं !

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का भजन)

४० मैं धीरज से यहोवा की बाट जोहता रहा;
और उस ने मेरी ओर झुककर मेरी दोहाई सुनी।

२ उस ने मुझे सत्यानाश के गड़हे और
दलदल की कीच में से उबारा,
और मुझ को चट्टान पर खड़ा करके
मेरे पैरों को दृढ़ किया है।
३ और उस ने मुझे एक नया गीत
सिखाया जो हमारे परमेश्वर की
स्तुति का है।
बहुतेरे यह देखकर डरेंगे,
और यहोवा पर भरोसा रखेंगे।।
४ क्या ही धन्य है वह पुरुष, जो यहोवा
पर भरोसा करता है,
और अभिमानियों और मिथ्या की
ओर मुड़नेवालों की ओर मुह न
फेरता हो।
५ हे मेरे परमेश्वर यहोवा, तू ने बहुत
से काम किए है!
जो आश्चर्यकर्म और कल्पनाएं तू
हमारे लिये करता है वह बहुत सी
हैं;
तेरे तुल्य कोई नहीं!
मै तो चाहता हूं कि खोलकर उनकी
चर्चा करूं,
परन्तु उनकी गिनती नही हो
सकती।।
६ मेलबलि और अन्नबलि से तू प्रसन्न
नही होता
तू ने मेरे कान खोदकर खोले हैं।
होमबलि और पापबलि तू ने नही
चाहा।
७ तब मैं ने कहा, देख, मै आया हूं;
क्योंकि पुस्तक मे मेरे विषय ऐसा
ही लिखा हुआ है।
८ हे मेरे परमेश्वर मै तेरी इच्छा पूरी
करने से प्रसन्न हूं;
और तेरी व्यवस्था मेरे अन्तःकरण
में बनी है।।
९ मैं ने बड़ी सभा में धर्म के शुभ
समाचार का प्रचार किया है;
देख, मैं ने अपना मुह बन्द नहीं किया,
हे यहोवा, तू इसे जानता है।
१० मै ने तेरा धर्म मन ही मे नहीं रखा;
मै ने तेरी सच्चाई और तेरे किए
हुए उधार की चर्चा की है;
मै ने तेरी करुणा और सत्यता बड़ी
सभा से गुप्त नही रखी।।
११ हे यहोवा, तू भी अपनी बड़ी दया
मुझ पर से न हटा ले,
तेरी करुणा और सत्यता से निरन्तर
मेरी रक्षा होती रहे!
१२ क्योंकि मै अनगिनत बुराइयों से घिरा
हुआ हू;
मेरे अधर्म के कामों ने मुझे आ
पकड़ा और मै दृष्टि नहीं उठा
सकता;
वे गिनती मे मेरे सिर के बालों से भी
अधिक हैं; इसलिये मेरा हृदय
टूट गया।।
१३ हे यहोवा, कृपा करके मुझे छुड़ा
ले!
हे यहोवा, मेरी सहायता के लिये
फुर्ती कर!
१४ जो मेरे प्राण की खोज मे है,
वे सब लज्जित हों; और उनके मुह
काले हों और वे पीछे हटाए और
निरादर किए जाएं
जो मेरी हानि से प्रसन्न होते है।
१५ जो मुझ से आहा, आहा, कहते हैं,
वे अपनी लज्जा के मारे विस्मित
हों।।
१६ परन्तु जितने तुझे ढूंढ़ते हैं, वह सब
तेरे कारण हर्षित और आनन्दित
हों;

जो तेरा किया हुआ उद्धार चाहते हैं, वे निरन्तर कहते रहे,
यहोवा की बड़ाई हो !
१७ मैं तो दीन और दरिद्र हूं,
तौभी प्रभु मेरी चिन्ता करता है।
तू मेरा सहायक और छुड़ानेवाला है;
हे मेरे परमेश्वर विलम्ब न कर ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का भजन)

४१ क्या ही धन्य है वह, जो कंगाल की सुधि रखता है !
विपत्ति के दिन यहोवा उसको बचाएगा।
२ यहोवा उसकी रक्षा करके उसको जीवित रखेगा, और वह पृथ्वी पर भाग्यवान होगा।
तू उसको शत्रुओं की इच्छा पर न छोड़।
३ जब वह व्याधि के मारे सेज पर पडा हो, तब यहोवा उसे सम्भालेगा;
तू रोग मे उसके पूरे बिछौने को उलटकर ठीक करेगा ।।
४ मैं ने कहा, हे यहोवा, मुझ पर अनुग्रह कर;
मुझ को चगा कर, क्योकि मैं ने तो तेरे विरुद्ध पाप किया है !
५ मेरे शत्रु यह कहकर मेरी बुराई करते है :
वह कब मरेगा, और उसका नाम कब मिटेगा ?
६ और जब वह मुझ से मिलने को आता है, तब वह व्यर्थ बातें बकता है,
जब कि उसका मन अपने अन्दर अधर्म की बाते संचय करता है;
और बाहर जाकर उनकी चर्चा करता है।
७ मेरे सब बैरी मिलकर मेरे विरुद्ध कानाफूसी करते है;
वे मेरे ही विरुद्ध होकर मेरी हानि की कल्पना करते है ।।
८ वे कहते है कि इसे तो कोई बुरा रोग लग गया है;
अब जो यह पड़ा है, तो फिर कभी उठने का नही।
९ मेरा परम मित्र जिस पर मै भरोसा रखता था, जो मेरी रोटी खाता था,
उस ने भी मेरे विरुद्ध लात उठाई है।
१० परन्तु हे यहोवा, तू मुझ पर अनुग्रह करके मुझ को उठा ले,
कि मैं उनको बदला दूं !
११ मेरा शत्रु जो मुझ पर जयवन्त नही हो पाता,
इस से मैं ने जान लिया है कि तू मुझ से प्रसन्न है।
१२ और मुझे तो तू खराई मे सम्भालता,
और सर्वदा के लिये अपने सम्मुख स्थिर करता है ।।
१३ इस्राएल का परमेश्वर यहोवा
आदि से अनन्तकाल तक धन्य है
आमीन, फिर आमीन ।।

---

## दूसरा भाग

(प्रधान बजानेवाले के लिये कोरह-वंशियों का मश्कील)

४२ जैसे हरिणी नदी के जल के लिये हांफती है,
वैसे ही, हे परमेश्वर, मैं तेरे लिये हांफता हूं।
२ जीवते ईश्वर परमेश्वर का मैं * प्यासा हूं,
मैं कब जाकर परमेश्वर को अपना मुंह दिखाऊंगा?
३ मेरे आंसू दिन और रात मेरा आहार हुए हैं;
और लोग दिन भर मुझ से कहते रहते हैं, तेरा परमेश्वर कहां है?
४ मैं भीड़ के संग जाया करता था,
मैं जयजयकार और धन्यवाद के साथ उत्सव करनेवाली भीड़ के बीच में परमेश्वर के भवन को धीरे धीरे जाया करता था;
यह स्मरण करके मेरा प्राण † शोकित हो जाता है।
५ हे मेरे प्राण, तू क्यों गिरा जाता है?
और तू अन्दर ही अन्दर क्यों व्याकुल है?
परमेश्वर पर आशा लगाए रह;
क्योंकि मैं उसके दर्शन से उद्धार पाकर
फिर उसका धन्यवाद करूंगा।।
६ हे मेरे परमेश्वर; मेरा प्राण मेरे भीतर गिरा जाता है,

* मूल में—मैं अपना जीव अपने ऊपर उण्डेलता हूं।
† मूल में—मेरा जीव।

इसलिये मैं यर्दन के पास के देश से और हर्मोन के पहाड़ों और मिसगार की पहाड़ी के ऊपर से तुझे स्मरण करता हूं।
७ तेरी जलधाराओं का शब्द सुनकर जल, जल को पुकारता है;
तेरी सारी तरंगों और लहरों में मैं डूब गया हूं।
८ तौभी दिन को यहोवा अपनी शक्ति और करुणा प्रगट करेगा;
और रात को भी मैं उसका गीत गाऊंगा,
और अपने जीवनदाता ईश्वर से प्रार्थना करूंगा।।
९ मैं ईश्वर से जो मेरी चट्टान है कहूंगा, तू मुझे क्यों भूल गया?
मैं शत्रु के अन्धेर के मारे क्यों शोक का पहिरावा पहिने हुए चलता फिरता हूं?
१० मेरे सतानेवाले जो मेरी निन्दा करते हैं मानो उस से मेरी हड्डियां चूर चूर होती हैं, मानो कटार से छिदी जाती हैं,
क्योंकि वे दिन भर मुझ से कहते रहते हैं, तेरा परमेश्वर कहां है?
११ हे मेरे प्राण तू क्यों गिरा जाता है?
तू अन्दर ही अन्दर क्यों व्याकुल है?
परमेश्वर पर भरोसा रख; क्योंकि वह मेरे मुख की चमक * और मेरा परमेश्वर है, मैं फिर उसका धन्यवाद करूंगा।।

* मूल में—का उद्धार।

४३ हे परमेश्वर, मेरा न्याय चुका
और विधर्मी जाति से मेरा
मुक़द्दमा लड; मुझ को छली और
कुटिल पुरुष से बचा।
२ क्योंकि हे परमेश्वर, तू ही मेरी
शरण है, तू ने क्यों मुझे त्याग
दिया है?
मैं शत्रु के अन्धेर के मारे शोक का
पहिरावा पहिने हुए क्यों फिरता
रहूं?
३ अपने प्रकाश और अपनी सच्चाई
को भेज; वे मेरी अगुवाई करें,
वे ही मुझ को तेरे पवित्र पर्वत पर
और तेरे निवास स्थान मे पहुंचाए!
४ तब मै परमेश्वर की वेदी के पास
जाऊंगा,
उस ईश्वर के पास जो मेरे अति
आनन्द का कुड है;
और हे परमेश्वर, हे मेरे परमेश्वर,
मै वीणा बजा बजाकर तेरा धन्यवाद
करूंगा॥
५ हे मेरे प्राण तू क्यों गिरा जाता है?
तू अन्दर ही अन्दर क्यों व्याकुल
है?
परमेश्वर पर भरोसा रख, क्योकि
वह मेरे मुख की चमक और मेरा
परमेश्वर है;
मै फिर उसका धन्यवाद करूगा॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये कोरह-
वंशियों का मश्कील)

४४ हे परमेश्वर हम ने अपने
कानों से सुना, हमारे बापदादों
ने हम से वर्णन किया है,
कि तू ने उनके दिनों मे और प्राचीन-
काल में क्या क्या काम किए है।
२ तू ने अपने हाथ से जातियों को
निकाल दिया, और इनको बसाया;
तू ने देश देश के लोगों को दु:ख दिया,
और इनको चारों ओर फैला दिया;
३ क्योंकि वे न तो अपनी तलवार के
बल से इस देश के अधिकारी हुए,
और न अपने बाहुबल से;
परन्तु तेरे दहिने हाथ और तेरी
भुजा और तेरे प्रसन्न मुख के कारण
जयवन्त हुए;
क्योंकि तू उनको चाहता था॥
४ हे परमेश्वर, तू ही हमारा महाराजा
है,
तू याकूब के उद्धार की आज्ञा देता है।
५ तेरे सहारे से हम अपने द्रोहियो को
ढकेलकर गिरा देंगे;
तेरे नाम के प्रताप से हम अपने
विरोधियों को रौदेंगे।
६ क्योंकि मै अपने धनुष पर भरोसा
न रखूगा,
और न अपनी तलवार के बल से
बचूगा।
७ परन्तु तू ही ने हम को द्रोहियों से
बचाया है,
और हमारे बैरियों को निराश और
लज्जित किया है।
८ हम परमेश्वर की बडाई दिन भर
करते रहते हैं,
और सदैव तेरे नाम का धन्यवाद
करते रहेंगे॥ (सेला)
९ तौभी तू ने अब हम को त्याग दिया
और हमारा अनादर किया है,
और हमारे दलों के साथ आगे नहीं
जाता।
१० तू हम को शत्रु के साम्हने से हटा
देता है,

और हमारे बैरी मनमाने लूट मार
करते हैं।
११ तू ने हमे कसाई की भेड़ों के समान
कर दिया है,
और हम को अन्य जातियों मे तितर-
बितर किया है।
१२ तू अपनी प्रजा को सेतमेत बेच
डालता है,
परन्तु उनके मोल से तू धनी नहीं
होता ।।
१३ तू हमारे पड़ोसियों से हमारी नाम-
धराई कराता है,
और हमारे चारों ओर के रहनेवाले
हम से हसी ठट्ठा करते है।
१४ तू हम को अन्यजातियों के बीच मे
उपमा ठहराता है,
और देश देश के लोग हमारे कारण
सिर हिलाते है।
दिन भर हमें तिरस्कार सहना पडता
है,
१५ और कलंक लगाने और निन्दा करने-
वाले के बोल से,
१६ और शत्रु और बदला लेनेवालों के
कारण,
बुरा-भला कहनेवालों और निन्दा
करनेवालों के कारण ।।
१७ यह सब कुछ हम पर बीता तौभी
हम तुझे नहीं भूले,
न तेरी वाचा के विषय विश्वासघात
किया है।
१८ हमारे मन न बहके,
न हमारे पैर तेरी बाट से मुड़े;
१९ तौभी तू ने हमें गीदड़ों के स्थान में
पीस डाला,
और हम को घोर अन्धकार में छिपा
दिया है ।।
२० यदि हम अपने परमेश्वर का नाम
भूल जाते,
वा किसी पराए देवता की ओर अपने
हाथ फैलाते,
२१ तो क्या परमेश्वर इसका विचार न
करता ?
क्योंकि वह तो मन की गुप्त बातो
को जानता है।
२२ परन्तु हम दिन भर तेरे निमित्त मार
डाले जाते है,
और उन भेड़ों के समान समझे जाते है
जो वध होने पर है ।।
२३ हे प्रभु, जाग ! तू क्यों सोता है ?
उठ ! हम को सदा के लिये त्याग
न दे !
२४ तू क्यों अपना मुह छिपा लेता है ?
और हमारा दु:ख और सताया जाना
भूल जाता है ?
२५ हमारा प्राण मिट्टी से लग गया;
हमारा पेट भूमि से सट गया है।
२६ हमारी सहायता के लिये उठ खड़ा
हो !
और अपनी करुणा के निमित्त हम
को छुड़ा ले ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये। शोशन्नीम में कोरहवंशियों का मश्कील। प्रेम प्रीति का गीत)

४५ मेरा हृदय एक सुन्दर विषय
की उमग से उमण्ड रहा है,
जो बात मै ने राजा के विषय रची
है उसको सुनाता हूं;
मेरी जीभ निपुण लेखक की लेखनी
बनी है ।।
२ तू मनुष्य की सन्तानों में परम सुन्दर
है;

तेरे ओठों में अनुग्रह भरा हुआ है;
इसलिये परमेश्वर ने तुझे सदा के लिये आशीष दी है।
३ हे वीर, तू अपनी तलवार को जो तेरा विभव और प्रताप है अपनी कटि पर बान्ध !
४ सत्यता, नम्रता और धर्म के निमित्त अपने ऐश्वर्य और प्रताप पर सफलता से सवार हो;
तेरा दहिना हाथ तुझे भयानक काम सिखलाए !
५ तेरे तीर तो तेज़ हैं,
तेरे साम्हने देश देश के लोग गिरेंगे;
राजा के शत्रुओं के हृदय उन से छिदेंगे ।।
६ हे परमेश्वर, तेरा सिंहासन * सदा सर्वदा बना रहेगा;
तेरा राजदण्ड न्याय का है।
७ तू ने धर्म से प्रीति और दुष्टता से बैर रखा है।
इस कारण परमेश्वर ने हा तेरे परमेश्वर ने
तुझ को तेरे साथियों से अधिक हर्ष के तेल से अभिषेक किया है।
८ तेरे सारे वस्त्र, गन्धरस, अगर, और तेज से सुगन्धित हैं,
तू हाथीदांत के मन्दिरों मे तारवाले बाजों के कारण आनन्दित हुआ है।
९ तेरी प्रतिष्ठित स्त्रियों मे राजकुमारियां भी हैं;
तेरी दहिनी ओर पटरानी, ओपीर के कुन्दन से विभूषित खड़ी है ।।
१० हे राजकुमारी सुन, और कान लगाकर ध्यान दे;
अपने लोगों और अपने पिता के घर को भूल जा;
११ और राजा तेरे रूप की चाह करेगा।
क्योंकि वह तो तेरा प्रभु है, तू उसे दण्डवत् कर।
१२ सोर की राजकुमारी भी भेंट करने के लिये उपस्थित होगी,
प्रजा के धनवान लोग तुझे प्रसन्न करने का यत्न करेंगे ।।
१३ राजकुमारी महल में अति शोभायमान है,
उसके वस्त्र में सुनहले बूटे कढ़े हुए हैं;
१४ वह बूटेदार वस्त्र पहिने हुए राजा के पास पहुंचाई जाएगी।
जो कुमारियां उसकी सहेलियां है,
वे उसके पीछे पीछे चलती हुई तेरे पास पहुंचाई जाएंगी।
१५ वे आनन्दित और मगन होकर पहुचाई जाएगी,
और वे राजा के महल में प्रवेश करेंगी ।।
१६ तेरे पितरों के स्थान पर तेरे पुत्र होंगे;
जिनको तू सारी पृथ्वी पर हाकिम ठहराएगा।
१७ मैं ऐसा करूंगा, कि तेरी नाम की चर्चा पीढ़ी से पीढ़ी तक होती रहेगी;
इस कारण देश देश के लोग सदा सर्वदा तेरा धन्यवाद करते रहेंगे ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये, कोरहवंशियों का, अलामोत की राग पर एक गीत)

४६ परमेश्वर हमारा शरणस्थान और बल है,
संकट में अति सहज से मिलनेवाला सहायक।

* वा तेरा सिंहासन परमेश्वर का है।

२ इस कारण हम को कोई भय नहीं
चाहे पृथ्वी उलट जाए,
और पहाड़ समुद्र के बीच में डाल
दिए जाएं;
३ चाहे समुद्र गरजे और फेन उठाए,
और पहाड़ उसकी बाढ़ से कांप
उठें ।। (सेला)
४ एक नदी है जिसकी नहरों से परमेश्वर
के नगर में
अर्थात् परमप्रधान के पवित्र निवास
भवन में आनन्द होता है ।
५ परमेश्वर उस नगर के बीच में है,
वह कभी टलने का नहीं;
पौ फटते ही परमेश्वर उसकी सहायता
करता है ।
६ जाति जाति के लोग झल्ला उठे,
राज्य राज्य के लोग डगमगाने
लगे;
वह बोल उठा, और पृथ्वी पिघल
गई ।
७ सेनाओं का यहोवा हमारे संग है;
याकूब का परमेश्वर हमारा ऊंचा
गढ़ है ।। (सेला)
८ आओ, यहोवा के महाकर्म देखो,
कि उस ने पृथ्वी पर कैसा कैसा
उजाड़ किया है ।
९ वह पृथ्वी की छोर तक लड़ाइयों को
मिटाता है;
वह धनुष को तोड़ता, और भाले को
दो टुकड़े कर डालता है,
और रथों को आग में झोंक देता
है !
१० चुप हो जाओ, और जान लो, कि
मैं ही परमेश्वर हूं ।
मैं जातियों में महान् हूं,
मैं पृथ्वी भर में महान् हूं !
११ सेनाओं का यहोवा हमारे संग है;
याकूब का परमेश्वर हमारा ऊंचा
गढ़ है ।। (सेला)

(प्रधान बजानेवाले के लिये कोरह-
वंशियों का भजन)

४७ हे देश देश के सब लोगो,
तालियां बजाओ !
ऊंचे शब्द से परमेश्वर के लिये
जयजयकार करो !
२ क्योंकि यहोवा परमप्रधान और भय-
योग्य है,
वह सारी पृथ्वी के ऊपर महाराजा है ।
३ वह देश के लोगों को हमारे सम्मुख
नीचा करता,
और अन्यजातियों को हमारे पांवों के
नीचे कर देता है ।
४ वह हमारे लिये उत्तम भाग चुन
लेगा,
जो उसके प्रिय याकूब के घमण्ड
का कारण है ।। (सेला)
५ परमेश्वर जयजयकार सहित,
यहोवा नरसिंगे के शब्द के साथ
ऊपर गया है ।
६ परमेश्वर का भजन गाओ, भजन
गाओ !
हमारे महाराजा का भजन गाओ,
भजन गाओ !
७ क्योंकि परमेश्वर सारी पृथ्वी का
महाराजा है;
समझ बूझकर बुद्धि से भजन
गाओ !
८ परमेश्वर जाति जाति पर राज्य
करता है;
परमेश्वर अपने पवित्र सिंहासन पर
विराजमान है ।

९ राज्य राज्य के रईस इब्राहीम के
परमेश्वर की प्रजा होने के लिये
इकट्ठे हुए हैं।
क्योंकि पृथ्वी की ढालें परमेश्वर के
वश में हैं,
वह तो शिरोमणि है!

(गीत। भजन। कोरहवंशियों का)

४८ हमारे परमेश्वर के नगर में,
और अपने पवित्र पर्वत पर
यहोवा महान् और अति स्तुति के
योग्य है!
२ सिय्योन पर्वत ऊंचाई में सुन्दर और
सारी पृथ्वी के हर्ष का कारण है,
राजाधिराज का नगर उत्तरीय सिरे
पर है।
३ उसके महलों में परमेश्वर ऊंचा गढ़
माना गया है॥
४ क्योंकि देखो, राजा लोग इकट्ठे हुए,
वे एक संग आगे बढ़ गए।
५ उन्हों ने आप ही देखा और देखते
ही विस्मित हुए,
वे घबराकर भाग गए।
६ वहां कपकपी ने उनको आ पकड़ा,
और जच्चा की सी पीड़ाएं उन्हें
होने लगीं।
७ तू पूर्वी वायु से
तर्शीश के जहाजों को तोड़ डालता
है।
८ सेनाओं के यहोवा के नगर में,
अपने परमेश्वर के नगर में, जैसा
हम ने सुना था, वैसा देखा भी है;
परमेश्वर उसको सदा दृढ़ और स्थिर
रखेगा॥ (सेला)
९ हे परमेश्वर हम ने तेरे मन्दिर के
भीतर
तेरी करुणा पर ध्यान किया है।
१० हे परमेश्वर तेरे नाम के योग्य
तेरी स्तुति पृथ्वी की छोर तक
होती है।
तेरा दहिना हाथ धर्म से भरा है;
११ तेरे न्याय के कामों के कारण
सिय्योन पर्वत आनन्द करे,
और यहूदा के नगर की पुत्रियां *
मगन हों!
१२ सिय्योन के चारों ओर चलो, और
उसकी परिक्रमा करो,
उसके गुम्मटों को गिन लो,
१३ उसकी शहरपनाह पर दृष्टि लगाओ,
उसके महलों को ध्यान से देखो;
जिस में कि तुम आनेवाली पीढ़ी के
लोगों से इस बात का वर्णन कर
सको।
१४ क्योंकि यह परमेश्वर सदा सर्वदा
हमारा परमेश्वर है,
वह मृत्यु तक हमारी अगुवाई
करेगा॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये कोरह-
वंशियों का भजन)

४९ हे देश देश के सब लोगो,
यह सुनो!
हे संसार के सब निवासियो, कान
लगाओ!
२ क्या ऊंच, क्या नीच
क्या धनी, क्या दरिद्र, कान लगाओ!
३ मेरे मुंह से बुद्धि की बातें निकलेंगी;
और मेरे हृदय की बातें समझ की
होंगी।
४ मैं नीतिवचन की ओर अपना कान
लगाऊंगा,

---

* मूल में—बेटियां।

मैं वीणा बजाते हुए अपनी गुप्त बात प्रकाशित करूंगा ।।
५ विपत्ति के दिनों में जब मैं अपने अड़ंगा मारनेवालों की बुराइयों से घिरूं,
तब मैं क्यों डरूं ?
६ जो अपनी सम्पत्ति पर भरोसा रखते,
और अपने धन की बहुतायत पर फूलते हैं,
७ उन में से कोई अपने भाई को किसी भांति छुड़ा नहीं सकता है;
और न परमेश्वर को उसकी सन्ती प्रायश्चित्त में कुछ दे सकता है,
८ (क्योंकि उनके प्राण की छुड़ौती भारी है
वह अन्त तक कभी न चुका सकेंगे) ।
९ कोई ऐसा नहीं जो सदैव जीवित रहे,
और क़ब्र को न देखे ।।
१० क्योंकि देखने में आता है, कि बुद्धिमान भी मरते हैं,
और मूर्ख और पशु सरीखे मनुष्य भी दोनों नाश होते हैं,
और अपनी सम्पत्ति औरों के लिये छोड़ जाते हैं ।
११ वे मन ही मन यह सोचते हैं, कि उनका घर सदा स्थिर रहेगा,
और उनके निवास पीढ़ी से पीढ़ी तक बने रहेंगे;
इसलिये वे अपनी अपनी भूमि का नाम अपने अपने नाम पर रखते हैं ।
१२ परन्तु मनुष्य प्रतिष्ठा पाकर भी स्थिर नहीं रहता,
वह पशुओं के समान होता है, जो मर मिटते हैं ।।
१३ उनकी यह चाल उनकी मूर्खता है,
तौभी उनके बाद लोग उनकी बातों से प्रसन्न होते हैं । (सेला)
१४ वे अधोलोक की मानो भेड़-बकरियां ठहराए गए हैं;
मृत्यु उनका गड़ेरिया ठहरी;
और बिहान को सीधे लोग उन पर प्रभुता करेंगे;
और उनका सुन्दर रूप अधोलोक का कौर हो जाएगा और उनका कोई आधार न रहेगा ।
१५ परन्तु परमेश्वर मेरे प्राण को अधोलोक के वश से छुड़ा लेगा,
क्योंकि वही मुझे ग्रहण कर अपनाएगा ।। (सेला)
१६ जब कोई धनी हो जाए और उसके घर का विभव बढ़ जाए,
तब तू भय न खाना ।
१७ क्योंकि वह मर कर कुछ भी साथ न ले जाएगा;
न उसका विभव उसके साथ क़ब्र में जाएगा ।
१८ चाहे वह जीते जी अपने आप को धन्य कहता रहे,
(जब तू अपनी भलाई करता है, तब वे लोग तेरी प्रशंसा करते हैं)
१९ तौभी वह अपने पुरखाओं के समाज में मिलाया जाएगा,
जो कभी उजियाला न देखेंगे ।
२० मनुष्य चाहे प्रतिष्ठित भी हों परन्तु यदि वे समझ नहीं रखते, तो
वे पशुओं के समान हैं जो मर मिटते हैं ।।

(आसाप का भजन)

५० ईश्वर परमेश्वर यहोवा ने कहा है,
और उदयाचल से लेकर अस्ताचल तक पृथ्वी के लोगों को बुलाया है ।

२ सिय्योन से, जो परम सुन्दर है,
परमेश्वर ने अपना तेज दिखाया है।
३ हमारा परमेश्वर आएगा और चुपचाप न रहेगा,
आग उसके आगे आगे भस्म करती जाएगी;
और उसके चारों ओर बड़ी आंधी चलेगी।
४ वह अपनी प्रजा का न्याय करने के लिये
ऊपर के आकाश को और पृथ्वी को भी पुकारेगा :
५ मेरे भक्तों को मेरे पास इकट्ठा करो,
जिन्हों ने बलिदान चढ़ाकर मुझ से वाचा बान्धी है!
६ और स्वर्ग उसके धर्मी होने का प्रचार करेगा
क्योंकि परमेश्वर तो आप ही न्यायी है।। (सेला)
७ हे मेरी प्रजा, सुन, मैं बोलता हूं,
और हे इस्राएल, मैं तेरे विषय साक्षी देता हूं।
परमेश्वर तेरा परमेश्वर मैं ही हूं।
८ मैं तुझ पर तेरे मेलबलियों के विषय दोष नहीं लगाता,
तेरे होमबलि तो नित्य मेरे लिये चढ़ते हैं।
९ मैं न तो तेरे घर से बैल
न तेरे पशुशालों से बकरे ले लूंगा।
१० क्योंकि वन के सारे जीवजन्तु
और हजारों पहाड़ों के जानवर मेरे ही हैं।
११ पहाड़ों के सब पक्षियों को मैं जानता हूं,
और मैदान पर चलने फिरनेवाले जानवर मेरे ही हैं।।
१२ यदि मैं भूखा होता तो तुझ से न कहता;
क्योंकि जगत् और जो कुछ उस में है वह मेरा है।
१३ क्या मैं बैल का मांस खाऊं,
वा बकरों का लोहू पीऊं?
१४ परमेश्वर को धन्यवाद ही का बलिदान चढ़ा,
और परमप्रधान के लिये अपनी मन्नतें पूरी कर;
१५ और सकट के दिन मुझे पुकार;
मैं तुझे छुड़ाऊंगा, और तू मेरी महिमा करने पाएगा।।
१६ परन्तु दुष्ट से परमेश्वर कहता है :
तुझे मेरी विधियों का वर्णन करने से क्या काम?
तू मेरी वाचा की चर्चा क्यों करता है?
१७ तू तो शिक्षा से बैर करता,
और मेरे वचनों को तुच्छ जानता है।
१८ जब तू ने चोर को देखा, तब उसकी संगति से प्रसन्न हुआ;
और परस्त्रीगामियों के साथ भागी हुआ।।
१९ तू ने अपना मुंह बुराई करने के लिये खोला,
और तेरी जीभ छल की बातें गढ़ती है।
२० तू बैठा हुआ अपने भाई के विरुद्ध बोलता;
और अपने सगे भाई की चुगली खाता है।
२१ यह काम तू ने किया, और मैं चुप रहा;

इसलिये तू ने समझ लिया कि पर-
मेश्वर बिलकुल मेरे समान है।
परन्तु मैं तुझे समझाऊंगा, और तेरी
आंखों के साम्हने सब कुछ अलग
अलग दिखाऊंगा॥
२२ हे ईश्वर को भूलनेवालो यह बात
भली भांति समझ लो,
कहीं ऐसा न हो कि मैं तुम्हें फाड़
डालूं, और कोई छुड़ानेवाला न
हो!
२३ धन्यवाद के बलिदान का चढ़ानेवाला
मेरी महिमा करता है;
और जो अपना चरित्र उत्तम रखता
है
उसको मैं परमेश्वर का किया हुआ
उद्धार दिखाऊंगा!

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का भजन जब नातान नबी उसके पास इसलिये आया कि वह बतशेबा के पास गया था)

**५१** हे परमेश्वर, अपनी करुणा
के अनुसार मुझ पर अनुग्रह
कर;
अपनी बड़ी दया के अनुसार मेरे
अपराधों को मिटा दे।
२ मुझे भली भांति धोकर मेरा अधर्म
दूर कर,
और मेरा पाप छुड़ाकर मुझे शुद्ध
कर!
३ मैं तो अपने अपराधों को जानता हूं,
और मेरा पाप निरन्तर मेरी दृष्टि
में रहता है।
४ मैं ने केवल तेरे ही विरुद्ध पाप किया,
और जो तेरी दृष्टि में बुरा है, वही
किया है,
ताकि तू बोलने में धर्मी
और न्याय करने में निष्कलंक ठहरे।
५ देख, मैं अधर्म के साथ उत्पन्न हुआ,
और पाप के साथ अपनी माता के
गर्भ में पड़ा॥
६ देख, तू हृदय की सच्चाई से प्रसन्न
होता है;
और मेरे मन* ही में ज्ञान सिखाएगा।
७ जूफा से मुझे शुद्ध कर, तो मैं पवित्र
हो जाऊंगा;
मुझे धो, और मैं हिम से भी अधिक
श्वेत बनूंगा।
८ मुझे हर्ष और आनन्द की बातें सुना,
जिस से जो हड्डियां तू ने तोड़ डाली
हैं वह मगन हो जाएं।
९ अपना मुख मेरे पापों की ओर से
फेर ले,
और मेरे सारे अधर्म के कामों को
मिटा डाल॥
१० हे परमेश्वर, मेरे अन्दर शुद्ध मन
उत्पन्न कर,
और मेरे भीतर स्थिर आत्मा नये
सिरे से उत्पन्न कर।
११ मुझे अपने साम्हने से निकाल न
दे,
और अपने पवित्र आत्मा को मुझ से
अलग न कर।
१२ अपने किए हुए उद्धार का हर्ष मुझे
फिर से दे,
और उदार आत्मा देकर मुझे
सम्भाल॥
१३ तब मैं अपराधियों को तेरा मार्ग
सिखाऊंगा,
और पापी तेरी ओर फिरेंगे।

---

* मूल में—गुप्त स्थान।

१४ हे परमेश्वर, हे मेरे उद्धारकर्त्ता पर-
स्वर, मुझे हत्या के अपराध से
छुड़ा ले,
तब मैं तेरे धर्म का जयजयकार
करने पाऊंगा ॥
१५ हे प्रभु, मेरा मुंह खोल दे
तब मैं तेरा गुणानुवाद कर सकूंगा ।
१६ क्योंकि तू मेलबलि में प्रसन्न नहीं
होता, नहीं तो मैं देता;
होमबलि से भी तू प्रसन्न नहीं होता ।
१७ टूटा मन परमेश्वर के योग्य बलिदान
है;
हे परमेश्वर, तू टूटे और पिसे हुए
मन को तुच्छ नहीं जानता ॥
१८ प्रसन्न होकर सिय्योन की भलाई कर,
यरूशलेम की शहरपनाह को तू बना,
१९ तब तू धर्म के बलिदानों से अर्थात्
सर्वांग पशुओं के होमबलि से प्रसन्न
होगा;
तब लोग तेरी वेदी पर बैल चढ़ाएंगे ॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये, मश्कील
पर दाऊद का भजन जब दोएग एदोमी
ने शाऊल को बताया कि दाऊद
अबीमेलेक के घर गया है)

**५२** हे वीर, तू बुराई करने पर
क्यों घमण्ड करता है ?
ईश्वर की करुणा तो अनन्त है ।
२ तेरी जीभ केवल दुष्टता गढ़ती है;
सान धरे हुए अस्तुरे की नाईं वह
छल का काम करती है ।
३ तू भलाई से बढ़कर बुराई में,
और अधर्म की बात से बढ़कर झूठ
से प्रीति रखता है । (सेला)
४ हे छली जीभ
तू सब विनाश करनेवाली बातों से
प्रसन्न रहती है ॥
५ निश्चय ईश्वर तुझे सदा के लिये
नाश कर देगा;
वह तुझे पकड़कर तेरे डेरे से निकाल
देगा;
और जीवतों के लोक से तुझे उखाड़
डालेगा । (सेला)
६ तब धर्मी लोग इस घटना को देखकर
डर जाएंगे,
और यह कहकर उस पर हंसेंगे, कि
७ देखो, यह वही पुरुष है जिस ने
परमेश्वर को अपनी शरण नहीं
माना,
परन्तु अपने धन की बहुतायत पर
भरोसा रखता था,
और अपने को दुष्टता में दृढ़ करता
रहा !
८ परन्तु मैं तो परमेश्वर के भवन में हरे
जलपाई के वृक्ष के समान हूं ।
मैं ने परमेश्वर की करुणा पर सदा
सर्वदा के लिये भरोसा रखा है ।
९ मैं तेरा धन्यवाद सर्वदा करता रहूंगा,
क्योंकि तू ही ने यह काम किया है ।
मैं तेरे ही नाम की बाट जोहता रहूंगा,
क्योंकि यह तेरे पवित्र भक्तों के
साम्हने उत्तम है ॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये महलत की
राग पर दाऊद का मश्कील)

**५३** मूढ़ ने अपने मन में कहा है,
कि कोई परमेश्वर है ही
नहीं ।
वे बिगड़ गए, उन्हों ने कुटिलता के
घिनौने काम किए हैं;
कोई सुकर्मी नहीं ॥
२ परमेश्वर ने स्वर्ग पर से मनुष्यों के
ऊपर दृष्टि की

ताकि देखे कि कोई बुद्धि से चलने-
वाला
वा परमेश्वर को पूछनेवाला है कि
नही ।।
३ वे सब के सब हट गए; सब एक साथ
बिगड़ गए;
कोई सुकर्मी नहीं, एक भी नही ।।
क्या उन सब अनर्थकारियों को कुछ
भी ज्ञान नही
४ जो मेरे लोगों को ऐसे खाते है जैसे
रोटी
और परमेश्वर का नाम नही लेते ?
५ वहां उन पर भय छा गया जहा भय
का कोई कारण न था।
क्योंकि यहोवा ने उनकी हड्डियों को,
जो तेरे विरुद्ध छावनी डाले पडे
थे, तितर बितर कर दिया;
तू ने तो उन्हें लज्जित कर दिया
इसलिये कि परमेश्वर ने उनको
निकम्मा ठहराया है ।।
६ भला होता कि इस्राएल का पूरा
उद्धार सिय्योन से निकलता !
जब परमेश्वर अपनी प्रजा को बन्धुआई
से लौटा ले आएगा
तब याकूब मगन और इस्राएल
आनन्दित होगा ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये, दाऊद का
मस्कील तारवाले बाजों के साथ, जब
जीपियों ने आकर शाऊल से कहा क्या
दाऊद हमारे बीच में छिपा नहीं
रहता ?)

५४ हे परमेश्वर अपने नाम के द्वारा
मेरा उद्धार कर,
और अपने पराक्रम से मेरा न्याय कर।
२ हे परमेश्वर, मेरी प्रार्थना सुन
ले;
मेरे मुंह के वचनों की ओर कान
लगा ।।
३ क्योंकि परदेशी मेरे विरुद्ध उठे हैं,
और बलात्कारी मेरे प्राण के ग्राहक
हुए हैं;
उन्हों ने परमेश्वर को अपने सम्मुख
नहीं जाना ।। (सेला)
४ देखो, परमेश्वर मेरा सहायक है;
प्रभु मेरे प्राण के सम्भालनेवालो के
सग है।
५ वह मेरे द्रोहियों की बुराई को उन्हीं
पर लौटा देगा;
हे परमेश्वर, अपनी सच्चाई के कारण
उन्हें विनाश कर ।।
६ मैं तुझे स्वेच्छाबलि चढ़ाऊंगा;
हे यहोवा, मैं तेरे नाम का धन्यवाद
करूंगा, क्योंकि यह उत्तम है।
७ क्योंकि तू ने मुझे सब दुखों से छुड़ाया
है,
और मैं अपने शत्रुओं पर दृष्टि करके
सन्तुष्ट हुआ हू ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये, तारवाले
बाजों के साथ दाऊद का मस्कील)

५५ हे परमेश्वर, मेरी प्रार्थना की
ओर कान लगा,
और मेरी गिड़गिड़ाहट से मुह न
मोड़ * !
२ मेरी ओर ध्यान देकर, मुझे उत्तर दे;
मैं चिन्ता के मारे छटपटाता हू और
व्याकुल रहता हू।
३ क्योंकि शत्रु कोलाहल और दुष्ट
उपद्रव कर रहे हैं;
वे मुझ पर दोषारोपण करते हैं,
और क्रोध में आकर मुझे सताते हैं ।।

* मूल में—छिप न जा।

४ मेरा मन भीतर ही भीतर संकट में है,
और मृत्यु का भय मुझ में समा गया है।
५ भय और कंपकपी ने मुझे पकड लिया है,
और भय के कारण मेरे रोंए रोंए खड़े हो गए हैं।
६ और मैं ने कहा, भला होता कि मेरे कबूतर के से पंख होते तो मैं उड़ जाता और विश्राम पाता!
७ देखो, फिर तो मैं उडते उड़ते दूर निकल जाता और जंगल में बसेरा लेता, (सेला)
८ मैं प्रचण्ड बयार और आन्धी के झोंके से बचकर किसी शरण स्थान में भाग जाता॥
९ हे प्रभु, उनको सत्यानाश कर, और उनकी भाषा मे गड़बड़ी डाल दे;
क्योंकि मैं ने नगर मे उपद्रव और झगडा देखा है।
१० रात दिन वे उसकी शहरपनाह पर चढ़कर चारों ओर घूमते हैं;
और उसके भीतर दुष्टता और उत्पात होता है।
११ उसके भीतर दुष्टता ने बसेरा डाला है;
और अन्धेर, अत्याचार और छल उसके चौक से दूर नहीं होते॥
१२ जो मेरी नामधराई करता है वह शत्रु नही था,
नही तो मैं उसको सह लेता;
जो मेरे विरुद्ध बड़ाई मारता है वह मेरा बैरी नहीं है,
नहीं तो मैं उस से छिप जाता।
१३ परन्तु वह तो तू ही था जो मेरी बराबरी का मनुष्य
मेरा परममित्र और मेरी जान पहचान का था।
१४ हम दोनों आपस में कैसी मीठी मीठी बातें करते थे;
हम भीड़ के साथ परमेश्वर के भवन को जाते थे।
१५ उनको मृत्यु अचानक आ दबाए;
वे जीवित ही अधोलोक में उतर जाएं;
क्योंकि उनके घर और मन दोनों में बुराइयां और उत्पात भरा है॥
१६ परन्तु मैं तो परमेश्वर को पुकारूंगा;
और यहोवा मुझे बचा लेगा।
१७ सांझ को, भोर को, दोपहर को, तीनों पहर मैं दोहाई दूंगा और कराहता रहूंगा।
और वह मेरा शब्द सुन लेगा।
१८ जो लड़ाई मेरे विरुद्ध मची थी उस से उस ने मुझे कुशल के साथ बचा लिया है।
उन्हों ने तो बहुतों को संग लेकर मेरा साम्हना किया था।
१९ ईश्वर जो आदि से विराजमान है यह सुनकर उनको उत्तर देगा। (सेला)
ये वे हैं जिन मे कोई परिवर्तन नहीं,
और उन मे परमेश्वर का भय है ही नहीं॥
२० उस ने अपने मेल रखनेवालों पर भी हाथ छोड़ा है,
उस ने अपनी वाचा को तोड़ दिया है।
२१ उसके मुंह की बातें तो मक्खन सी चिकनी थी
परन्तु उसके मन में लड़ाई की बातें थीं;
उसके वचन तेल से अधिक नरम तो थे
परन्तु नंगी तलवारें थीं॥

२२ अपना बोझ यहोवा पर डाल दे वह
तुझे सम्भालेगा;
वह धर्मी को कभी टलने न
देगा ।।
२३ परन्तु हे परमेश्वर, तू उन लोगों को
विनाश के गड़हे मे गिरा देगा;
हत्यारे और छली मनुष्य अपनी आधी
आयु तक भी जीवित न रहेंगे ।
परन्तु मैं तुझ पर भरोसा रखे रहूंगा ।।

**(प्रधान बजानेवाले के लिये। योनते-लेम्रहोकीम * में दाऊद का मिक्ताम। जब पलिश्तियों ने उसको गत नगर में पकड़ा था)**

५६ हे परमेश्वर, मुझ पर अनुग्रह
कर, क्योंकि मनुष्य मुझे
निगलना चाहते हैं;
वे दिन भर लड़कर मुझे सताते हैं ।
२ मेरे द्रोही दिन भर मुझे निगलना
चाहते है,
क्योंकि जो लोग अभिमान करके मुझ
से लडते हैं वे बहुत हैं ।
३ जिस समय मुझे डर लगेगा,
मैं तुझ पर भरोसा रखूगा ।
४ परमेश्वर की सहायता से मैं उसके
वचन की प्रशंसा करूगा,
परमेश्वर पर मै ने भरोसा रखा है,
मैं नही डरूंगा ।
कोई प्राणी मेरा क्या कर सकता
है ?
५ वे दिन भर मेरे वचनों को, उलटा
अर्थ लगा लगाकर मरोड़ते रहते
हैं;
उनकी सारी कल्पनाएं मेरी ही बुराई
करने की होती है ।
६ वे सब मिलकर इकट्ठे होते हैं और
छिपकर बैठते हैं;
वे मेरे कदमों को देखते भालते हैं
मानो वे मेरे प्राणों की घात में ताक
लगाए बैठे हों ।
७ क्या वे बुराई करके भी बच
जाएंगे ?
हे परमेश्वर, अपने क्रोध से देश देश
के लोगों को गिरा दे !
८ तू मेरे मारे मारे फिरने का हिसाब
रखता है;
तू मेरे आंसुओं को अपनी कुप्पी मे
रख ले !
क्या उनकी चर्चा तेरी पुस्तक मे
नही है ?
९ तब जिस समय मै पुकारूंगा, उसी
समय मेरे शत्रु उलटे फिरेंगे ।
यह मैं जानता हूं, कि परमेश्वर
मेरी ओर है ।
१० परमेश्वर की सहायता से मैं उसके
वचन की प्रशंसा करूगा,
यहोवा की सहायता से मैं उसके
वचन की प्रशंसा करूगा ।
११ मै ने परमेश्वर पर भरोसा रखा है,
मै न डरूंगा ।
मनुष्य मेरा क्या कर सकता है ?
१२ हे परमेश्वर, तेरी मन्नतों का भार
मुझ पर बना है;
मैं तुझ को धन्यवाद बलि चढ़ाऊंगा ।
१३ क्योंकि तू ने मुझ को मृत्यु से बचाया
है;
तू ने मेरे पैरों को भी फिसलने से
न बचाया,
ताकि मैं ईश्वर के साम्हने जीवतों
के उजियाले में चलूं फिरूं ।।

* अर्थात् दूर देशवालों की मौनी कबूतरी।

(प्रधान बजानेवाले के लिये अल-तश्हेत * में दाऊद का मिक्ताम, जब वह शाऊल से भागकर गुफा में छिप गया था)

५७ हे परमेश्वर, मुझ पर अनुग्रह कर, मुझ पर अनुग्रह कर,
क्योंकि मैं तेरा शरणागत हूं;
और जब तक ये आपत्तियां निकल न जाएं,
तब तक मैं तेरे पंखों के तले शरण लिए रहूंगा।
२ मैं परम प्रधान परमेश्वर को पुकारूंगा,
ईश्वर को जो मेरे लिये सब कुछ सिद्ध करता है।
३ ईश्वर स्वर्ग से भेजकर मुझे बचा लेगा,
जब मेरा निगलनेवाला निन्दा कर रहा हो। (सेला)
परमेश्वर अपनी करुणा और सच्चाई प्रगट करेगा॥
४ मेरा प्राण सिंहों के बीच मे है,
मुझे जलते हुओं के बीच मे लेटना पडता है, अर्थात्
ऐसे मनुष्यों के बीच मे जिन के दांत बर्छी और तीर है,
और जिनकी जीभ तेज़ तलवार है॥
५ हे परमेश्वर तू स्वर्ग के ऊपर अति महान और तेजोमय है,
तेरी महिमा सारी पृथ्वी के ऊपर फैल जाए!
६ उन्हों ने मेरे पैरों के लिये जाल लगाया है;
मेरा प्राण ढला जाता है।
उन्हों ने मेरे आगे गड़हा खोदा,
परन्तु आप ही उस में गिर पड़े॥ (सेला)
७ हे परमेश्वर, मेरा मन स्थिर है, मेरा मन स्थिर है;
मैं गाऊंगा वरन भजन कीर्तन करूंगा।
८ हे मेरी आत्मा * जाग जा! हे सारंगी और वीणा जाग जाओ!
मैं भी पौ फटते ही जाग उठूंगा।
९ हे प्रभु, मै देश के लोगों के बीच तेरा धन्यवाद करूंगा;
मैं राज्य राज्य के लोगों के बीच में तेरा भजन गाऊंगा।
१० क्योंकि तेरी करुणा स्वर्ग तक बड़ी है,
और तेरी सच्चाई आकाशमण्डल तक पहुचती है॥
११ हे परमेश्वर, तू स्वर्ग के ऊपर अति महान है!
तेरी महिमा सारी पृथ्वी के ऊपर फैल जाए!

(प्रधान बजानेवाले के लिये अल-तश्हेत † में दाऊद का मिक्ताम)

५८ हे मनुष्यो, क्या तुम सचमुच धर्म की बात बोलते हो?
और हे मनुष्यवंशियो क्या तुम सीधाई से न्याय करते हो?
२ नही, तुम मन ही मन में कुटिल काम करते हो;
तुम देश भर में उपद्रव करते जाते हो ‡॥

---

* अर्थात् नाश न कर।

* मूल में—हे मेरी महिमा।
† अर्थात् नाश न कर।
‡ मूल में—तुम अपने हाथों का उपद्रव देश में तौल देते हो।

३ दुष्ट लोग जन्मते ही पराए हो जाते हैं,
वे पेट से निकलते ही झूठ बोलते हुए भटक जाते हैं।
४ उन में सर्प का सा विष है;
वे उस नाग के समान हैं, जो सुनना नहीं चाहता;
५ और सपेरा कैसी ही निपुणता से क्यों न मंत्र पढ़े,
तौभी उसकी नहीं सुनता ॥
६ हे परमेश्वर, उनके मुंह में से दांतों को तोड़ दे;
हे यहोवा उन जवान सिंहों की दाढ़ों को उखाड़ डाल !
७ वे घुलकर बहते हुए पानी के समान हो जाएं;
जब वे अपने तीर चढ़ाएं, तब तीर मानो दो टुकड़े हो जाएं।
८ वे घोंघे के समान हो जाएं जो घुलकर नाश हो जाता है,
और स्त्री के गिरे हुए गर्भ के समान हो जिस ने सूरज को देखा ही नहीं।
९ उस से पहिले कि तुम्हारी हांडियों मे कांटों की आंच लगे,
हरे व जले, दोनों को वह बवंडर से उड़ा ले जाएगा ॥
१० धर्मी ऐसा पलटा देखकर आनन्दित होगा;
वह अपने पांव दुष्ट के लोहू मे धोएगा ॥
११ तब मनुष्य कहने लगेंगे, निश्चय धर्मी के लिये फल है;
निश्चय परमेश्वर है, जो पृथ्वी पर न्याय करता है ॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये अल-तशहेत* दाऊद का मिक्ताम, जब शाऊल के भेजे हुए लोगों ने घर का पहरा दिया कि उसको मार डालें)

५९ हे मेरे परमेश्वर, मुझ को शत्रुओं से बचा,
मुझे ऊंचे स्थान पर रखकर मेरे विरोधियों से बचा,
२ मुझ को बुराई करनेवालों के हाथ से बचा,
और हत्यारों से मेरा उद्धार कर ॥
३ क्योंकि देख, वे मेरी घात में लगे हैं;
हे यहोवा, मेरा कोई दोष वा पाप नहीं है, तौभी बलवन्त लोग मेरे विरुद्ध इकट्ठे होते हैं।
४ वह मुझ निर्दोष पर दौड़े दौड़कर लड़ने को तैयार हो जाते है ॥
मुझ से मिलने के लिये जाग उठ, और यह देख !
५ हे सेनाओं के परमेश्वर यहोवा,
हे इस्राएल के परमेश्वर सब अन्य-जातिवालों को दण्ड देने के लिये जाग;
किसी विश्वासघाती अत्याचारी पर अनुग्रह न कर ॥ (सेला)
६ वे लोग सांझ को लौटकर कुत्ते की नाईं गुर्राते हैं,
और नगर के चारों ओर घूमते है।
देख वे डकारते हैं,
७ उनके मुंह के भीतर तलवारे हैं,
क्योंकि वे कहते हैं, कौन सुनता है ?
८ परन्तु हे यहोवा, तू उन पर हंसेगा;
तू सब अन्य जातियो को ठट्ठों में उड़ाएगा।

---

* अर्थात नाश न कर।

९ हे मेरे बल, मुझे तेरी ही आस होगी;
क्योंकि परमेश्वर मेरा ऊंचा गढ़ है ।।
१० परमेश्वर करुणा करता हुआ मुझ से मिलेगा;
परमेश्वर मेरे द्राहियों के विषय मेरी इच्छा पूरी कर देगा * ।।
११ उन्हें घात न कर, न हो कि मेरी प्रजा भूल जाए;
हे प्रभु, हे हमारी ढाल !
अपनी शक्ति के उन्हें तितर बितर कर, उन्हे दबा दे ।
१२ वह अपने मुह के पाप, और ओठों के वचन,
और शाप देने, और झूठ बोलने के कारण,
अभिमान में फंसे हुए पकडे जाए ।
१३ जलजलाहट मे आकर उनका अन्त कर, उनका अन्त कर दे ताकि वे नष्ट हो जाएं
तब लोग जानेंगे कि परमेश्वर याकूब पर,
वरन पृथ्वी की छोर तक प्रभुता करता है ।। (सेला)
१४ वे सांझ को लौटकर कुत्ते की नाईं गुर्राएं,
और नगर के चारों ओर घूमे ।
१५ वे टुकड़े के लिये मारे मारे फिरें,
और तृप्त न होने पर रात भर वही ठहरे रहें ।।
१६ परन्तु में तेरी सामर्थ्य का यश गाऊंगा,
और भोर को तेरी करुणा का जय-जयकार करूंगा ।
क्योंकि तू मेरा ऊंचा गढ़ है,
और संकट के समय मेरा शरणस्थान ठहरा है ।
१७ हे मेरे बल, मै तेरा भजन गाऊंगा,
क्योंकि हे परमेश्वर, तू मेरा ऊंचा गढ़ और मेरा करुणामय परमेश्वर है ।।

* मूल में—मेरे द्रोहियों को मुझे दिखाएगा।

(प्रधान बजानेवाले के लिये। दाऊद का मिक्ताम शूशनेदूत * में। शिक्षादायक। जब वह अरम्नहरैम और अरम्सोबा से लड़ता था, और योआब ने लौटकर लोन की तराई में एदूमियों में से बारह हजार पुरुष मार लिये)

६० हे परमेश्वर तू ने हम को त्याग दिया,
और हम को तोड़ डाला है;
तू क्रोधित हुआ; फिर हम को ज्यों का त्यों कर दे ।
२ तू ने भूमि को कंपाया और फाड़ डाला है;
उसके दरारों को भर दे †, क्योंकि वह डगमगा रही है ।
३ तू ने अपनी प्रजा को कठिन दुःख भुगताया;
तू ने हमे लड़खड़ा देनेवाला दाखमधु पिलाया है ।।
४ तू ने अपने डरवैयों को झण्डा दिया है,
कि वह सच्चाई के कारण फहराया जाए । (सेला)
५ तू अपने दहिने हाथ से बचा, और हमारी सुन ले
कि तेरे प्रिय छुड़ाए जाएं ।।
६ परमेश्वर पवित्रता के साथ बोला है,
मै प्रफुल्लित हूंगा;

* अर्थात् साक्षी के सोसन।
† मूल में—चंगा कर।

मैं शकेम को बांट लूंगा, और सुक्कोत
की तराई को नपवाऊंगा।
७ गिलाद मेरा है; मनश्शे भी मेरा
है;
और एप्रैम मेरे सिर का टोप,
यहूदा मेरा राजदण्ड है।
८ मोआब मेरे धोने का पात्र है;
मैं एदोम पर अपना जूता फेंकूंगा;
हे पलिश्तीन मेरे ही कारण जय-
जयकार कर॥
९ मुझे गढ़वाले नगर में कौन
पहुंचाएगा?
एदोम तक मेरी अगुवाई किस ने
की है?
१० हे परमेश्वर, क्या तू ने हम को त्याग
नहीं दिया?
हे परमेश्वर, तू हमारी सेना के साथ
नहीं जाता।
११ द्रोही के विरुद्ध हमारी सहायता कर,
क्योंकि मनुष्य का किया हुआ छुटकारा
व्यर्थ होता है।
१२ परमेश्वर की सहायता से हम वीरता
दिखाएंगे,
क्योंकि हमारे द्रोहियों को वही
रौंदेगा॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये तारवाले
बाजे के साथ दाऊद का भजन)

## ६१

हे परमेश्वर, मेरा चिल्लाना
सुन,
मेरी प्रार्थना की ओर ध्यान दे।
२ मूर्छा खाते समय मैं पृथ्वी की छोर से
भी तुझे पुकारूंगा,
जो चट्टान मेरे लिये ऊंची है, उस पर
मुझ को ले चल;
३ क्योंकि तू मेरा शरणस्थान है,
और शत्रु से बचने के लिये ऊंचा
गढ़ है॥
४ मैं तेरे तम्बू में युगानुयुग बना
रहूंगा।
मैं तेरे पंखों की ओट में शरण लिए
रहूंगा। (सेला)
५ क्योंकि हे परमेश्वर, तू ने मेरी मन्नतें
सुनीं,
जो तेरे नाम के डरवैये हैं, उनका सा
भाग तू ने मुझे दिया है॥
६ तू राजा की आयु को बहुत बढ़ाएगा;
उसके वर्ष पीढ़ी पीढ़ी के बराबर
होंगे।
७ वह परमेश्वर के सम्मुख सदा बना
रहेगा;
तू अपनी करुणा और सच्चाई को
उसकी रक्षा के लिये ठहरा रख।
८ और मैं सर्वदा तेरे नाम का भजन
गा गाकर
अपनी मन्नतें हर दिन पूरी किया
करूंगा॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का
भजन। यदूतून की राग पर)

## ६२

सचमुच मैं चुपचाप होकर
परमेश्वर की ओर मन लगाए
हूं;
मेरा उद्धार उसी से होता है।
२ सचमुच वही, मेरी चट्टान और मेरा
उद्धार है,
वह मेरा गढ़ है; मैं बहुत न डिगूंगा॥
३ तुम कब तक एक पुरुष पर धावा
करते रहोगे,
कि सब मिलकर उसका घात करो?
वह तो झुकी हुई भीत वा गिरते
हुए बाड़े के समान है।

४ सचमुच वे उसको, उसके ऊंचे पद से
गिराने की सम्मति करते हैं;
वे झूठ से प्रसन्न रहते है।
मुंह से तो वे आशीर्वाद देते पर मन
में कोसते है ।। (सेला)
५ हे मेरे मन, परमेश्वर के साम्हने
चुपचाप रह,
क्योंकि मेरी आशा उसी से है।
६ सचमुच वही मेरी चट्टान, और मेरा
उद्धार है,
वह मेरा गढ़ है; इसलिये मै न
डिगूगा।
७ मेरा उद्धार और मेरी महिमा का
आधार परमेश्वर है,
मेरी दृढ़ चट्टान, और मेरा शरण-
स्थान परमेश्वर है ।।
८ हे लोगो, हर समय उस पर भरोसा
रखो;
उस से * अपने अपने मन की बाते
खोलकर कहो †,
परमेश्वर हमारा शरणस्थान है।
(सेला)
९ सचमुच नीच लोग तो अस्थाई, और
बड़े लोग मिथ्या ही हैं;
तौल मे वे हलके निकलते है;
वे सब के सब सांस से भी हलके है।
१० अन्धेर करने पर भरोसा मत रखो,
और लूट पाट करने पर मत फूलो;
चाहे धन सम्पत्ति बढ़े, तौभी उस
पर मन न लगाना ।।
११ परमेश्वर ने एक बार कहा है;
और दो बार मै ने यह सुना है:
कि सामर्थ्य परमेश्वर का है।
१२ और हे प्रभु, करुणा भी तेरी है।
क्योंकि तू एक एक जन को उसके
काम के अनुसार फल देता है ।।

* मूल में—उसके साम्हने।
† मूल में—उण्डेल दो।

(दाऊद का भजन। जब वह यहूदा
के जंगल में था)

६३ हे परमेश्वर, तू मेरा ईश्वर है,
मै तुझे यत्न से ढूंढूगा;
सूखी और निर्जल ऊसर * भूमि
पर,
मेरा मन तेरा प्यासा है, मेरा शरीर
तेरा अति अभिलाषी है।
२ इस प्रकार से मै ने पवित्रस्थान में
तुझ पर दृष्टि की,
कि तेरी सामर्थ्य और महिमा को
देखू।
३ क्योंकि तेरी करुणा जीवन से भी
उत्तम है,
मै तेरी प्रशंसा करूंगा।
४ इसी प्रकार मै जीवन भर तुझे धन्य
कहता रहूंगा;
और तेरा नाम लेकर अपने हाथ
उठाऊंगा ।।
५ मेरा जीव मानो चर्बी और चिकने
भोजन से तृप्त होगा,
और मै जयजयकार करके तेरी स्तुति
करूंगा।
६ जब मै बिछौने पर पड़ा तेरा स्मरण
करूंगा,
तब रात के एक एक पहर में तुझ
पर ध्यान करूंगा;
७ क्योंकि तू मेरा सहायक बना है,
इसलिये मै तेरे पंखों की छाया में
जयजयकार करूंगा।
८ मेरा मन तेरे पीछे पीछे लगा चलता
है;

* मूल में—थकी।

और मुझे तो तू अपने दहिने हाथ
के थाम रखता है ॥
९ परन्तु जो मेरे प्राण के खोजी हैं,
वे पृथ्वी के नीचे स्थानों में जा
पड़ेंगे;
१० वे तलवार से मारे जाएंगे,
और गीदड़ों का आहार हो जाएंगे।
११ परन्तु राजा परमेश्वर के कारण
आनन्दित होगा;
जो कोई ईश्वर की शपथ खाए, वह
बड़ाई करने पाएगा;
परन्तु झूठ बोलनेवालों का मुह बन्द
किया जाएगा ॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का
भजन)

६४ हे परमेश्वर, जब मैं तेरी
दोहाई दूं, तब मेरी सुन,
शत्रु के उपजाए हुए भय के समय मेरे
प्राण की रक्षा कर।
२ कुकर्मियों की गोष्ठी से,
और अनर्थकारियों के हुल्लड़ से मेरी
आड़ हो।
३ उन्हों ने अपनी जीभ को तलवार की
नाईं तेज किया है,
और अपने कड़वे वचनों के तीरों को
चढ़ाया है;
४ ताकि छिपकर खरे मनुष्य को मारें;
वे निडर होकर उसको अचानक
मारते भी हैं।
५ वे बुरे काम करने को हियाव बान्धते
हैं;
वे फन्दे लगने के विषय बातचीत
करते हैं,
और कहते हैं, कि हम को कौन
देखेगा?
६ वे कुटिलता की युक्ति निकालते हैं;
और कहते हैं, कि हम ने पक्की युक्ति
खोजकर निकाली है।
क्योंकि मनुष्य का मन और हृदय
अथाह हैं!
७ परन्तु परमेश्वर उन पर तीर
चलाएगा;
वे अचानक घायल हो जाएंगे।
८ वे अपने ही वचनों के कारण ठोकर
खाकर गिर पड़ेंगे;
जितने उन पर दृष्टि करेंगे वे सब
अपने अपने सिर हिलाएंगे।
९ तब सारे लोग डर जाएंगे;
और परमेश्वर के कामों का बखान
करेंगे,
और उसके कार्यक्रम को भली भांति
समझेंगे ॥
१० धर्मी तो यहोवा के कारण आनन्दित
होकर उसका शरणागत होगा,
और सब सीधे मनवाले बड़ाई करेंगे ॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का
भजन, गीत)

६५ हे परमेश्वर, सिय्योन में
स्तुति तेरी बाट जोहती है;
और तेरे लिये मन्नतें पूरी की जाएंगी।
२ हे प्रार्थना के सुननेवाले!
सब प्राणी तेरे ही पास आएंगे।
३ अधर्म के काम मुझ पर प्रबल हुए हैं;
हमारे अपराधों को तू ढांप देगा।
४ क्या ही धन्य है वह; जिसको तू
चुनकर अपने समीप आने देता है,
कि वह तेरे आंगनों मे बास करे!
हम तेरे भवन के, अर्थात् तेरे पवित्र
मन्दिर के
उत्तम उत्तम पदार्थों से तृप्त होंगे ॥

५ हे हमारे उद्धारकर्त्ता परमेश्वर,
हे पृथ्वी के सब दूर दूर देशों के
और दूर के समुद्र पर के रहनेवालों के
आधार,
तू धर्म से किए हुए भयानक कामों
के द्वारा हमारा मुह मांगा वर
देगा;
६ तू जो पराक्रम का फेंटा कसे हुए,
अपनी सामर्थ्य से पर्वतों को स्थिर
करता है;
७ तू जो समुद्र का महाशब्द, उसकी
तरंगों का महाशब्द,
और देश देश के लोगों का कोलाहल
शान्त करता है;
८ इसलिये दूर दूर देशों के रहनेवाले
तेरे चिन्ह देखकर डर गए हैं;
तू उदयाचल और अस्ताचल दोनों
से जयजयकार कराता है ।।
९ तू भूमि की सुधि लेकर उसको सींचता
है,
तू उसको बहुत फलदायक करता
है;
परमेश्वर की नहर जल से भरी
रहती है;
तू पृथ्वी को तैयार करके मनुष्यों के
लिये अन्न को तैयार करता है ।
१० तू रेघारियों को भली भांति सींचता
है,
और उनके बीच की मिट्टी को बैठाता
है,
तू भूमि को मेंह से नरम करता
है,
और उसकी उपज पर आशीष देता
है ।
११ अपनी भलाई से भरे हुए वर्ष पर
तू ने मानो मुकुट धर दिया है;
तेरे मार्गों में उत्तम उत्तम पदार्थ
पाए जाते हैं * ।
१२ वे जंगल की चराइयों में पाए जाते
हैं;
और पहाड़ियां हर्ष का फेंटा बान्धे
हुए हैं ।।
१३ चराइयां भेड़-बकरियों से भरी हुई
हैं,
और तराइया अन्न से ढंपी हुई हैं,
वे जयजयकार करती और गाती भी
हैं ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये गीत,
भजन)

६६ हे सारी पृथ्वी के लोगो,
परमेश्वर के लिये जयजयकार
करो;
२ उसके नाम की महिमा का भजन
गाओ;
उसकी स्तुति करते हुए, उसकी महिमा
करो ।
३ परमेश्वर से कहो, कि तेरे काम क्या
ही भयानक है !
तेरी महासामर्थ्य के कारण तेरे शत्रु
तेरी चापलूसी करेंगे ।
४ सारी पृथ्वी के लोग तुझे दण्डवत्
करेंगे,
और तेरा भजन गाएंगे;
वे तेरे नाम का भजन गाएंगे ।।
(सेला)
५ आओ परमेश्वर के कामों को देखो;
वह अपने कार्यों के कारण मनुष्यों
को भययोग्य देख पड़ता है ।
६ उस ने समुद्र को सूखी भूमि कर
डाला;

* मूल में—चिकनाई टपकती है ।

वे महानद में से पांव पांव पार उतरे।
वहां हम उसके कारण आनन्दित हुए,
७ जो अपने पराक्रम से सर्वदा प्रभुता करता है,
और अपनी आंखों से जाति जाति को ताकता है।
हठीले अपने सिर न उठाएं ॥ (सेला)
८ हे देश देश के लोगो, हमारे परमेश्वर को धन्य कहो,
और उसकी स्तुति में राग उठाओ,
९ जो हम को जीवित रखता है;
और हमारे पांव को टलने नहीं देता।
१० क्योंकि हे परमेश्वर तू ने हम को जांचा;
तू ने हमें चान्दी की नाईं ताया था।
११ तू ने हम को जाल में फंसाया;
और हमारी कटि पर भारी बोझ बान्धा था;
१२ तू ने घुड़चढ़ों को हमारे सिरों के ऊपर से चलाया,
हम आग और जल से होकर गए;
परन्तु तू ने हम को उबार के सुख से भर दिया है ॥
१३ मैं होमबलि लेकर तेरे भवन में आऊंगा;
मैं उन मन्नतों को तेरे लिये पूरी करूंगा,
१४ जो मैं ने मुंह * खोलकर मानी,
और संकट के समय कही थी।
१५ मैं तुझे मोटे पशुओं के होमबलि,
मेढ़ों की चर्बी के धूप समेत चढ़ाऊंगा;
मैं बकरों समेत बैल चढ़ाऊंगा ॥ (सेला)

* मूल में—होंठ।

१६ हे परमेश्वर के सब डरवैयो आकर सुनो,
मैं बताऊंगा कि उस ने मेरे लिये क्या क्या किया है।
१७ मैं ने उसको पुकारा,
और उसी का गुणानुवाद मुझ से हुआ।
१८ यदि मैं मन में अनर्थ बात सोचता,
तो प्रभु मेरी न सुनता।
१९ परन्तु परमेश्वर ने तो सुना है;
उस ने मेरी प्रार्थना की ओर ध्यान दिया है ॥
२० धन्य है परमेश्वर,
जिस ने न तो मेरी प्रार्थना अनसुनी की, और
न मुझ से अपनी करुणा दूर कर दी है!

(प्रधान बजानेवाले के लिये तारवाले बाजों के साथ भजन, गीत)

६७ परमेश्वर हम पर अनुग्रह करे, और हम को आशीष दे;
वह हम पर अपने मुख का प्रकाश चमकाए *। (सेला)
२ जिस से तेरी गति पृथ्वी पर,
और तेरा किया हुआ उद्धार सारी जातियों में जाना जाए।
३ हे परमेश्वर, देश देश के लोग तेरा धन्यवाद करें;
देश देश के सब लोग तेरा धन्यवाद करें ॥
४ राज्य राज्य के लोग आनन्द करें,
और जयजयकार करें,

* मूल में—हमारे साथ अपना मुख चमकाए।

क्योंकि तू देश देश के लोगों का न्याय
धर्म से करेगा,
और पृथ्वी के राज्य राज्य के लोगों
की अगुवाई करेगा ।। (सेला)
५ हे परमेश्वर, देश देश के लोग तेरा
धन्यवाद करें;
देश देश के सब लोग तेरा धन्यवाद
करें ।।
६ भूमि ने अपनी उपज दी है,
परमेश्वर जो हमारा परमेश्वर है,
उस ने हमें आशीष दी है।
७ परमेश्वर हम को आशीष देगा;
और पृथ्वी के दूर दूर देशों के सब
लोग उसका भय मानेंगे ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का
भजन)

६८ परमेश्वर उठे, उसके शत्रु
तितर बितर हों;
और उसके बैरी उसके साम्हने से
भाग जाएं!
२ जैसे धुआं उड जाता है, वैसे ही तू
उनको उड़ा दे;
जैसे मोम आग की आंच से पिघल
जाता है,
वैसे ही दुष्ट लोग परमेश्वर की
उपस्थिति से नाश हों।
३ परन्तु धर्मी आनन्दित हों; वे परमेश्वर
के साम्हने प्रफुल्लित हों;
वे आनन्द से मगन हों!
४ परमेश्वर का गीत गाओ, उसके नाम
का भजन गाओ;
जो निर्जल देशों में सवार होकर
चलता है, उसके लिये सडक बनाओ;
उसका नाम याह है, इसलिये तुम
उसके साम्हने प्रफुल्लित हो!
५ परमेश्वर अपने पवित्र धाम में,
अनाथों का पिता और विधवाओं
का न्यायी है।
६ परमेश्वर अनाथों का घर बसाता है;
और बन्धुओं को छुड़ाकर भाग्यवान्
करता है;
परन्तु हठीलों को सूखी भूमि पर
रहना पड़ता है ।।
७ हे परमेश्वर, जब तू अपनी प्रजा
के आगे आगे चलता था,
जब तू निर्जल भूमि में सेना समेत
चला, (सेला)
८ तब पृथ्वी कांप उठी,
और आकाश भी परमेश्वर के साम्हने
टपकने लगा,
उधर सीनै पर्वत परमेश्वर, हां
इस्राएल के परमेश्वर के साम्हने
कांप उठा।
९ हे परमेश्वर, तू ने बहुत से वरदान
बरसाए *;
तेरा निज भाग तो बहुत सूखा था,
परन्तु तू ने उसको हरा भरा †
किया है;
१० तेरा झुण्ड उस में बसने लगा;
हे परमेश्वर तू ने अपनी भलाई से
दीन जन के लिये तैयारी की है।
११ प्रभु आज्ञा देता है,
तब शुभ समाचार सुनानेवालियों की
बड़ी सेना हो जाती है।
१२ अपनी अपनी सेना समेत राजा भागे
चले जाते हैं,
और गृहस्थिन लूट को बांट लेती
है।

* मूल में—स्वेच्छादानों की वृष्टि हिलाई।
† मूल में—स्थिर।

१३ क्या तुम भेड़शालों के बीच लेट जाओगे ?
और ऐसी कबूतरी के समान होगे जिसके पंख चान्दी से
और जिसके पर पीले सोने से मढ़े हुए हों ?
१४ जब सर्वशक्तिमान ने उस में राजाओं को तितर बितर किया,
तब मानो सल्मोन पर्वत पर हिम पड़ा ॥
१५ बाशान का पहाड़ परमेश्वर का पहाड़ है;
बाशान का पहाड़ बहुत शिखरवाला पहाड़ है ।
१६ परन्तु हे शिखरवाले पहाड़ो, तुम क्यों उस पर्वत को घूरते हो,
जिसे परमेश्वर ने अपने वास के लिये चाहा है,
और जहां यहोवा सदा वास किए रहेगा ?
१७ परमेश्वर के रथ बीस हजार, वरन हजारों हजार हैं;
प्रभु उनके बीच में है,
जैसे वह सीनै पवित्रस्थान में है ।
१८ तू ऊंचे पर चढ़ा, तू लोगों को बन्धुआई में ले गया;
तू ने मनुष्यों से, वरन हठीले मनुष्यों से भी भेंटें लीं,
जिस से याह परमेश्वर उन में वास करे ॥
१९ धन्य है प्रभु, जो प्रति दिन हमारा बोझ उठाता है;
वही हमारा उद्धारकर्त्ता ईश्वर है । (सेला)
२० वही हमारे लिये बचानेवाला ईश्वर ठहरा;
यहोवा प्रभु मृत्यु से भी बचाता है * ॥
२१ निश्चय परमेश्वर अपने शत्रुओं के सिर पर,
और जो अधर्म के मार्ग पर चलता रहता है,
उसके बाल भरे चोंडे पर मार मार के उसे चूर करेगा ।
२२ प्रभु ने कहा है, कि मैं उन्हें बाशान से निकाल लाऊंगा, मैं उनको गहिरे सागर के तल से भी फेर ले आऊंगा,
२३ कि तू अपने पांव को लोहू में डुबोए,
और तेरे शत्रु तेरे कुत्तों का भाग ठहरें ॥
२४ हे परमेश्वर तेरी गति देखी गई,
मेरे ईश्वर, मेरे राजा की गति पवित्रस्थान में दिखाई दी है;
२५ गानेवाले आगे आगे और तारवाले बाजों के बजानेवाले पीछे पीछे गए,
चारों ओर कुमारियां डफ बजाती थीं ।
२६ सभाओं में परमेश्वर का,
हे इस्राएल के सोते से निकले हुए लोगो, प्रभु का धन्यवाद करो ।
२७ वहां उनका अध्यक्ष छोटा बिन्यामीन है,
वहां यहूदा के हाकिम अपने अनुचरों समेत हैं,
वहां जबूलून और नप्ताली के भी हाकिम हैं ॥
२८ तेरे परमेश्वर ने आज्ञा दी, कि तुझे सामर्थ्य मिले;
हे परमेश्वर जो कुछ तू ने हमारे लिये किया है, उसे दृढ़ कर ।

* मूल में—यहोवा प्रभु के पास मृत्यु से निकास है ।

२९ तेरे मन्दिर के कारण जो यरूशलेम
में हैं,
राजा तेरे लिये भेंट ले आएंगे।
३० नरकटों मे रहनेवाले बनैले पशुओं
को,
सांडों के झुण्ड को और देश देश
के बछड़ों को झिड़क दे।
वे चान्दी के टुकड़े लिए हुए प्रणाम
करेंगे;
जो लोग युद्ध से प्रसन्न रहते है,
उनको उस ने तितर बितर किया
है।
३१ मिस्र से रईस आएंगे;
कूशी अपने हाथों को परमेश्वर की
ओर फुर्ती से फैलाएगे॥
३२ हे पृथ्वी पर के राज्य राज्य के
लोगो परमेश्वर का गीत गाओ;
प्रभु का भजन गाओ, (सेला)
३३ जो सब से ऊंचे सनातन स्वर्ग मे
सवार होकर चलता है;
देखो वह अपनी वाणी सुनाता है,
वह गम्भीर वाणी शक्तिशाली
है।
३४ परमेश्वर की सामर्थ्य की स्तुति
करो,
उसका प्रताप इस्राएल पर छाया
हुआ है,
और उसकी सामर्थ्य आकाशमण्डल
में है।
३५ हे परमेश्वर, तू अपने पवित्रस्थानों में
भययोग्य है,
इस्राएल का ईश्वर ही अपनी प्रजा
को सामर्थ्य और शक्ति का देनेवाला
है।
परमेश्वर धन्य है॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये शोशन्नीम*
में दाऊद का गीत)

६९ हे परमेश्वर, मेरा उद्धार कर,
मै जल में डूबा जाता हूं।
२ मै बडे दलदल में धसा जाता हूं,
और मेरे पैर कहीं नहीं रुकते;
मै गहिरे जल में आ गया, और
धारा में डूबा जाता हूं।
३ मै पुकारते पुकारते थक गया, मेरा
गला सूख गया है;
अपने परमेश्वर की बाट जोहते
जोहते, मेरी आंखें रह गई है॥
४ जो अकारण मेरे बैरी है, वे गिनती
मे मेरे सिर के बालों से अधिक
हैं;
मेरे विनाश करनेवाले जो व्यर्थ मेरे
शत्रु है, वे सामर्थी है,
इसलिये जो मै ने लूटा नहीं वह भी
मुझ को देना पडा।
५ हे परमेश्वर, तू तो मेरी मूढ़ता को
जानता है,
और मेरे दोष तुझ से छिपे नही
हैं॥
६ हे प्रभु, हे सेनाओं के यहोवा, जो तेरी
बाट जोहते है, उनकी आशा मेरे
कारण न टूटे;
हे इस्राएल के परमेश्वर, जो तुझे
ढूंढ़ते है, उनका मुंह मेरे कारण
काला न हो।
७ तेरे ही कारण मेरी निन्दा हुई है,
और मेरा मुंह लज्जा से ढंपा है।
८ मै अपने भाइयों के साम्हने अजनबी
हुआ,
और अपने सगे भाइयों की दृष्टि में
परदेशी ठहरा हूं॥

---

* अर्थात् पुष्प विशेष।

६ क्योंकि मैं तेरे भवन के निमित्त जलते
जलते भस्म हुआ,
और जो निन्दा वे तेरी करते हैं,
वही निन्दा मुझ को सहनी पड़ी
है।
१० जब मैं रोकर और उपवास करके दुःख
उठाता था,
तब उस से भी मेरी नामधराई ही
हुई।
११ और जब मैं टाट का वस्त्र पहिने था,
तब मेरा दृष्टान्त उन में चलता था।
१२ फाटक के पास बैठनेवाले मेरे विषय
बातचीत करते हैं,
और मदिरा पीनेवाले मुझ पर लगता
हुआ गीत गाते हैं ॥
१३ परन्तु हे यहोवा, मेरी प्रार्थना तो
तेरी प्रसन्नता के समय में हो रही है;
हे परमेश्वर अपनी करुणा की बहु-
तायत से,
और बचाने की अपनी सच्ची प्रतिज्ञा
के अनुसार * मेरी सुन ले।
१४ मुझ को दलदल में से उबार, कि
मैं धंस न जाऊं;
मैं अपने बैरियों से, और गहिरे जल
में से बच जाऊं।
१५ मैं धारा में डूब न जाऊं,
और न मैं गहिरे जल में डूब मरूं,
और न पाताल का मुह मेरे ऊपर
बन्द हो ॥
१६ हे यहोवा, मेरी सुन ले, क्योंकि तेरी
करुणा उत्तम है;
अपनी दया की बहुतायत के अनुसार
मेरी ओर ध्यान दे।
१७ अपने दास से अपना मुह न मोड़;
क्योंकि मैं संकट में हूं, फुर्ती से
मेरी सुन ले।
१८ मेरे निकट आकर मुझे छुड़ा ले,
मेरे शत्रुओं से मुझ को छुटकारा दे ॥
१६ मेरी नामधराई और लज्जा और
अनादर को तू जानता है:
मेरे सब द्रोही तेरे साम्हने हैं।
२० मेरा हृदय नामधराई के कारण फट
गया, और मैं बहुत उदास हूं।
मैं ने किसी तरस खानेवाले की आशा
तो की, परन्तु किसी को न
पाया,
और शान्ति देनेवाले ढूंढता तो रहा,
परन्तु कोई न मिला।
२१ और लोगों ने मेरे खाने के लिये
इन्द्रायन दिया,
और मेरी प्यास बुझाने के लिये मुझे
सिरका पिलाया ॥
२२ उनका भोजन * उनके लिये फन्दा हो
जाए;
और उनके सुख के समय जाल बन
जाए।
२३ उनकी आंखों पर अन्धेरा छा जाए,
ताकि वे देख न सकें;
और तू उनकी कटि को निरन्तर
कंपाता रह।
२४ उनके ऊपर अपना रोष भड़का,
और तेरे क्रोध की आंच उनको लगे।
२५ उनकी छावनी उजड़ जाए,
उनके डेरों में कोई न रहे।
२६ क्योंकि जिसको तू ने मारा, वे उसके
पीछे पड़े हैं,
और जिनको तू ने घायल किया, वे
उनकी पीड़ा की चर्चा करते हैं।

* मूल में—अपने उद्धार की सच्चाई से।

* मूल में—उनकी मेज़।

२७ उनके अधर्म पर अधर्म बढ़ा;
और वे तेरे धर्म को प्राप्त न करें।
२८ उनका नाम जीवन की पुस्तक में से काटा जाए,
और धर्मियों के संग लिखा न जाए ।।
२९ परन्तु मैं तो दुःखी और पीड़ित हूं,
इसलिये हे परमेश्वर तू मेरा उद्धार करके मुझे ऊंचे स्थान पर बैठा।
३० मैं गीत गाकर तेरे नाम की स्तुति करूंगा,
और धन्यवाद करता हुआ तेरी बड़ाई करूंगा।
३१ यह यहोवा को बैल से अधिक,
वरन सींग और खुरवाले बैल से भी अधिक भाएगा।
३२ नम्र लोग इसे देखकर आनन्दित होंगे,
हे परमेश्वर के खोजियो तुम्हारा मन हरा हो जाए।
३३ क्योंकि यहोवा दरिद्रों की ओर कान लगाता,
और अपने लोगों को जो बन्धुए हैं तुच्छ नहीं जानता ।।
३४ स्वर्ग और पृथ्वी उसकी स्तुति करें,
और समुद्र अपने सब जीव जन्तुओं समेत उसकी स्तुति करे।
३५ क्योंकि परमेश्वर सिय्योन का उद्धार करेगा, और यहूदा के नगरों को फिर बसाएगा;
और लोग फिर वहां बसकर उसके अधिकारी हो जाएंगे।
३६ उसके दासों का वंश उसको अपने भाग में पाएगा,
और उसके नाम के प्रेमी उस में बास करेंगे ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का स्मरण कराने के लिये)

७० हे परमेश्वर मुझे छुड़ाने के लिये, हे यहोवा मेरी सहायता करने के लिये फुर्ती कर!
२ जो मेरे प्राण के खोजी हैं,
उनकी आशा टूटे, और मुंह काला हो जाए!
जो मेरी हानि से प्रसन्न होते हैं,
वे पीछे हटाए और निरादर किए जाएं।
३ जो कहते हैं आहा, आहा,
वे अपनी लज्जा के मारे उलटे फेरे जाएं ।।
४ जितने तुझे ढूंढ़ते हैं, वे सब तेरे कारण हर्षित और आनन्दित हों!
और जो तेरा उद्धार चाहते हैं, वे निरन्तर कहते रहें, कि परमेश्वर की बड़ाई हो।
५ मैं तो दीन और दरिद्र हूं;
हे परमेश्वर मेरे लिये फुर्ती कर!
तू मेरा सहायक और छुड़ानेवाला है;
हे यहोवा विलम्ब न कर!

७१ हे यहोवा मैं तेरा शरणागत हूं;
मेरी आशा कभी टूटने न पाए!
२ तू तो धर्मी है, मुझे छुड़ा और मेरा उद्धार कर,
मेरी ओर कान लगा, और मेरा उद्धार कर!
३ मेरे लिये सनातन काल की चट्टान का धाम बन, जिस में मैं नित्य जा सकूं;
तू ने मेरे उद्धार की आज्ञा तो दी है,

क्योंकि तू मेरी चट्टान और मेरा गढ़
ठहरा है ।।
४ हे मेरे परमेश्वर दुष्ट के,
और कुटिल और क्रूर मनुष्य के
हाथ से मेरी रक्षा कर।
५ क्योंकि हे प्रभु यहोवा, मैं तेरी ही
बाट जोहता आया हूं,
बचपन से मेरा आधार तू है।
६ मैं गर्भ से निकलते ही, तुझ से
सम्भाला गया;
मुझे मां की कोख से तू ही ने
निकाला;
इसलिये मै नित्य तेरी स्तुति करता
रहूंगा ।।
७ मैं बहुतों के लिये चमत्कार बना हूं;
परन्तु तू मेरा दृढ शरणस्थान है।
८ मेरे मुह से तेरे गुणानुवाद,
और दिन भर तेरी शोभा का वर्णन
बहुत हुआ करे।
९ बुढ़ापे के समय मेरा त्याग न कर;
जब मेरा बल घटे तब मुझ को
छोड़ न दे।
१० क्योंकि मेरे शत्रु मेरे विषय बातें
करते है,
और जो मेरे प्राण की ताक में है,
वे आपस मे यह सम्मति करते हैं, कि
११ परमेश्वर ने उसको छोड़ दिया है;
उसका पीछा करके उसे पकड़ लो,
क्योंकि उसका कोई छुड़ानेवाला
नहीं ।।
१२ हे परमेश्वर, मुझ से दूर न रह;
हे मेरे परमेश्वर, मेरी सहायता के
लिये फुर्ती कर !
१३ जो मेरे प्राण के विरोधी है, उनकी
आशा टूटे और उनका अन्त हो
जाए;
जो मेरी हानि के अभिलाषी है, वे
नामधराई और अनादर मे गड़
जाएं।
१४ मै तो निरन्तर आशा लगाए रहूंगा,
और तेरी स्तुति अधिक अधिक करता
जाऊगा।
१५ मै अपने मुंह से तेरे धर्म का,
और तेरे किए हुए उद्धार का वर्णन
दिन भर करता रहूगा,
परन्तु उनका पूरा ब्योरा जाना भी
नहीं जाता।
१६ मै प्रभु यहोवा के पराक्रम के कामों
का वर्णन करता हुआ आऊंगा,
मै केवल तेरे ही धर्म की चर्चा किया
करूगा ।।
१७ हे परमेश्वर, तू तो मुझ को बचपन
ही से सिखाता आया है,
और अब तक मैं तेरे आश्चर्य कर्मों
का प्रचार करता आया हूं।
१८ इसलिये हे परमेश्वर जब मै बूढ़ा
हो जाऊं,
और मेरे बाल पक जाएं, तब भी
तू मुझे न छोड़,
जब तक मै आनेवाली पीढ़ी के लोगों
को तेरा बाहुबल और सब उत्पन्न
होनेवालों को तेरा पराक्रम सुनाऊं।
१९ और हे परमेश्वर, तेरा धर्म अति
महान है ।।
तू जिस ने महाकार्य किए है,
हे परमेश्वर तेरे तुल्य कौन है ?
२० तू ने तो हम को बहुत से कठिन कष्ट
दिखाए है
परन्तु अब तू फिर से हम को
जिलाएगा;
और पृथ्वी के गहिरे गड़हे में से उबार
लेगा।

२१ तू मेरी बड़ाई को बढ़ाएगा,
और फिरकर मुझे शान्ति देगा ॥
२२ हे मेरे परमेश्वर,
मैं भी तेरी सच्चाई का धन्यवाद सारंगी बजाकर गाऊंगा;
हे इस्राएल के पवित्र मैं वीणा बजाकर तेरा भजन गाऊंगा।
२३ जब मैं तेरा भजन गाऊंगा, तब अपने मुंह से
और अपने प्राण से भी जो तू ने बचा लिया है, जयजयकार करूंगा।
२४ और मैं तेरे धर्म की चर्चा दिन भर करता रहूंगा;
क्योंकि जो मेरी हानि के अभिलाषी थे, उनकी आशा टूट गई और मुंह काले हो गए हैं ॥

(सुलैमान का गीत)

७२ हे परमेश्वर, राजा को अपना नियम बता,
राजपुत्र को अपना धर्म सिखला!
२ वह तेरी प्रजा का न्याय धर्म से,
और तेरे दीन लोगों का न्याय ठीक ठीक चुकाएगा।
३ पहाड़ों और पहाड़ियों से प्रजा के लिये,
धर्म के द्वारा शान्ति मिला करेगी।
४ वह प्रजा के दीन लोगों का न्याय करेगा,
और दरिद्र लोगों को बचाएगा,
और अन्धेर करनेवालों को चूर करेगा ॥
५ जब तक सूर्य और चन्द्रमा बने रहेंगे
तब तक लोग पीढ़ी-पीढ़ी तेरा भय मानते रहेंगे।
६ वह घास की खूंटी पर बरसनेवाले मेंह,
और भूमि सींचनेवाली झड़ियों के समान होगा।
७ उसके दिनों मे धर्मी फूले फलेंगे,
और जब तक चन्द्रमा बना रहेगा,
तब तक शान्ति बहुत रहेगी ॥
८ वह समुद्र से समुद्र तक
और महानद से पृथ्वी की छोर तक प्रभुता करेगा।
९ उसके साम्हने जंगल के रहनेवाले घुटने टेकेंगे,
और उसके शत्रु मिट्टी चाटेंगे।
१० तर्शीश और द्वीप द्वीप के राजा भेंट ले आएंगे,
शेबा और सबा दोनों के राजा द्रव्य पहुंचाएंगे।
११ सब राजा उसको दण्डवत् करेंगे,
जाति जाति के लोग उसके अधीन हो जाएंगे ॥
१२ क्योंकि वह दोहाई देनेवाले दरिद्र को,
और दुःखी और असहाय मनुष्य का उद्धार करेगा।
१३ वह कंगाल और दरिद्र पर तरस खाएगा,
और दरिद्रों के प्राणों को बचाएगा।
१४ वह उनके प्राणों को अन्धेर और उपद्रव से छुड़ा लेगा;
और उनका लोहू उसकी दृष्टि मे अनमोल ठहरेगा ॥
१५ वह तो जीवित रहेगा और शेबा के सोने में से उसको दिया जाएगा।
लोग उसके लिये नित्य प्रार्थना करेंगे;
और दिन भर उसको धन्य कहते रहेंगे।

१६ देश में पहाड़ों की चोटियों पर बहुत
सा अन्न होगा;
जिसकी बालें लबानोन के देवदारुओं
की नाईं झूमेंगी;
और नगर के लोग घास की नाईं
लहलहाएंगे ।
१७ उसका नाम सदा सर्वदा बना रहेगा;
जब तक सूर्य बना रहेगा, तब तक
उसका नाम नित्य नया होता
रहेगा,
और लोग अपने को उसके कारण
धन्य गिनेंगे,
सारी जातियां उसको भाग्यवान
कहेंगी ।।
१८ धन्य है, यहोवा परमेश्वर जो इस्राएल
का परमेश्वर है;
आश्चर्य कर्म केवल वही करता है ।
१९ उसका महिमायुक्त नाम सर्वदा धन्य
रहेगा;
और सारी पृथ्वी उसकी महिमा से
परिपूर्ण होगी ।
आमीन फिर आमीन ।।

२० यिशै के पुत्र दाऊद की प्रार्थनाएं
समाप्त हुईं ।

## तीसरा भाग

(आसाप का भजन)

७३ सचमुच इस्राएल के लिये
अर्थात् शुद्ध मनवालों के
लिये
परमेश्वर भला है ।
२ मेरे डग तो उखड़ना चाहते थे,
मेरे डग फिसलने ही पर थे ।
३ क्योंकि जब मैं दुष्टों का कुशल
देखता था,
तब उन घमण्डियों के विषय डाह
करता था ।।
४ क्योंकि उनकी मृत्यु में वेदनाएं नहीं
होतीं,
परन्तु उनका बल अटूट रहता है ।
५ उनको दूसरे मनुष्यों की नाईं कष्ट
नहीं होता;
और और मनुष्यों के समान उन पर
विपत्ति नहीं पड़ती ।
६ इस कारण अहंकार उनके गले का
हार बना है;
उनका ओढ़ना उपद्रव है ।
७ उनकी आंखें चर्बी से झलकती हैं,
उनके मन की भावनाएं उमण्डती हैं ।
८ वे ठट्ठा मारते हैं, और दुष्टता से
अन्धेर की बात बोलते हैं;
९ वे डींग मारते हैं * ।
वे मानो स्वर्ग में बैठे हुए बोलते हैं *,
और वे पृथ्वी में बोलते फिरते हैं † ।।
१० तौभी उसकी प्रजा इधर लौट
आएगी,
और उनको भरे हुए प्याले का जल
मिलेगा ।
११ फिर वे कहते हैं, ईश्वर कैसे जानता
है ?
क्या परमप्रधान को कुछ ज्ञान है ?
१२ देखो, ये तो दुष्ट लोग हैं;
तौभी सदा सुभागी रहकर, धन
सम्पत्ति बटोरते रहते हैं ।

* मूल में—वे ऊंचे पर से बोलते हैं ।
† मूल में—उनकी जीभ पृथ्वी में चलती ।

१३ निश्चय, मैं ने अपने हृदय को व्यर्थ शुद्ध किया
और अपने हाथों को निर्दोषता में धोया है;
१४ क्योंकि मैं दिन भर मार खाता आया हूं
और प्रति भोर को मेरी ताडना होती आई है ।।
१५ यदि मैं ने कहा होता कि मैं ऐसा ही कहूंगा,
तो देख मैं तेरे लडकों की सन्तान के साथ क्रूरता का व्यवहार करता,
१६ जब मैं सोचने लगा कि इसे मैं कैसे समझूं,
तो यह मेरी दृष्टि में अति कठिन समस्या थी,
१७ जब तक कि मैं ने ईश्वर के पवित्र-स्थान में जाकर
उन लोगों के परिणाम को न सोचा ।
१८ निश्चय तू उन्हें फिसलनेवाले स्थानों में रखता है;
और गिराकर सत्यानाश कर देता है ।
१९ अहा, वे क्षण भर में कैसे उजड़ गए हैं !
वे मिट गए, वे घबराते घबराते नाश हो गए हैं ।
२० जैसे जागनेहारा स्वप्न को तुच्छ जानता है,
वैसे ही हे प्रभु जब तू उठेगा, तब उनको छाया सा समझकर तुच्छ जानेगा ।।
२१ मेरा मन तो चिड़चिडा हो गया,
मेरा अन्तःकरण छिद गया था,
२२ मैं तो पशु सरीखा था, और समझता न था,
मैं तेरे संग रहकर भी, पशु बन गया था ।
२३ तौभी मैं निरन्तर तेरे संग ही था;
तू ने मेरे दहिने हाथ को पकड़ रखा ।
२४ तू सम्मति देता हुआ, मेरी अगुवाई करेगा,
और तब मेरी महिमा करके मुझ को अपने पास रखेगा ।
२५ स्वर्ग में मेरा और कौन है ?
तेरे संग रहते हुए मैं पृथ्वी पर और कुछ नहीं चाहता ।
२६ मेरे हृदय और मन दोनों तो हार गए हैं,
परन्तु परमेश्वर सर्वदा के लिये मेरा भाग और मेरे हृदय की चट्टान बना है ।।
२७ जो तुझ से दूर रहते हैं वे तो नाश होंगे;
जो कोई तेरे विरुद्ध व्यभिचार करता है, उसको तू विनाश करता है ।
२८ परन्तु परमेश्वर के समीप रहना, यही मेरे लिये भला है;
मैं ने प्रभु यहोवा को अपना शरणस्थान माना है,
जिस से मैं तेरे सब कामों का वर्णन करूं ।।

(आसाप का मश्कील)

७४ हे परमेश्वर, तू ने हमें क्यों सदा के लिये छोड दिया है ?
तेरी कोपाग्नि का धुआं तेरी चराई की भेडों के विरुद्ध क्यों उठ रहा है ?
२ अपनी मण्डली को जिसे तू ने प्राचीन-काल में मोल लिया था,
और अपने निज भाग का गोत्र होने के लिये छुडा लिया था,

और इस सिय्योन पर्वत को भी, जिस
पर तू ने वास किया था, स्मरण
कर!
३ अपने डग सनातन की खंडहर की
ओर बढ़ा;
अर्थात् उन सब बुराइयों की ओर जो
शत्रु ने पवित्रस्थान में किए
हैं ।।
४ तेरे द्रोही तेरे सभास्थान के बीच
गरजते रहे हैं;
उन्हों ने अपनी ही ध्वजाओं को
चिन्ह ठहराया है ।
वे उन मनुष्यों के समान थे
५ जो घने वन के पेडों पर कुल्हाडे चलाते
हैं ।
६ और अब वे उस भवन की नक्काशी
को,
कुल्हाड़ियों और हथौड़ों से बिलकुल
तोड़े डालते हैं ।
७ उन्हों ने तेरे पवित्रस्थान को आग
में झोंक दिया है,
और तेरे नाम के निवास को गिराकर
अशुद्ध कर डाला है ।
८ उन्हों ने मन में कहा है कि हम इनको
एकदम दबा दें;
उन्हों ने इस देश में ईश्वर के सब
सभास्थानों को फूक दिया है ।।
९ हम को हमारे निशान नहीं देख
पड़ते;
अब कोई नबी नही रहा,
न हमारे बीच कोई जानता है कि
कब तक यह दशा रहेगी ।
१० हे परमेश्वर द्रोही कब तक नामधराई
करता रहेगा ?
क्या शत्रु, तेरे नाम की निन्दा सदा
करता रहेगा ?
११ तू अपना दहिना हाथ क्यों रोके
रहता है ?
उसे अपने पांजर से निकाल कर
उनका अन्त कर दे ।।
१२ परमेश्वर तो प्राचीनकाल से मेरा
राजा है,
वह पृथ्वी पर उद्धार के काम करता
आया है ।
१३ तू ने तो अपनी शक्ति से समुद्र को
दो भाग कर दिया;
तू ने तो जल मे मगरमच्छों के सिरों
को फोड़ दिया ।
१४ तू ने तो लिव्यातानों के सिर टुकडे
टुकडे करके जंगली जन्तुओं को
खिला दिए ।
१५ तू ने तो सोता खोलकर जल की
धारा बहाई,
तू ने तो बारहमासी नदियों को सुखा
डाला ।
१६ दिन तेरा है रात भी तेरी है;
सूर्य और चन्द्रमा को तू ने स्थिर
किया है ।
१७ तू ने तो पृथ्वी के सब सिवानों को
ठहराया;
धूपकाल और जाड़ा दोनों तू ने
ठहराए हैं ।।
१८ हे यहोवा स्मरण कर, कि शत्रु ने
नामधराई की है,
और मूढ़ लोगों ने तेरे नाम की
निन्दा की है ।
१९ अपनी पिण्डुकी के प्राण को वनपशु
के वश में न कर;
अपने दीन जनों को सदा के लिये न
भूल ।।
२० अपनी वाचा की सुधि ले;

क्योंकि देश के अन्धेरे स्थान अत्याचार
के घरों से भरपूर हैं।
२१ पिसे हुए जन को निरादर होकर
लौटना न पड़े;
दीन और दरिद्र लोग तेरे नाम की
स्तुति करने पाएं॥
२२ हे परमेश्वर उठ, अपना मुकद्दमा
आप ही लड़;
तेरी जो नामधराई मूढ़ से दिन भर
होती रहती है, उसे स्मरण कर।
२३ अपने द्रोहियों का बड़ा बोल न भूल,
तेरे विरोधियों का कोलाहल तो
निरन्तर उठता रहता है॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये, अल-तशहेत* आसाप का भजन। गीत)

७५ हे परमेश्वर हम तेरा धन्यवाद
करते,
हम तेरा नाम धन्यवाद करते हैं;
क्योंकि तेरा नाम प्रगट † हुआ है,
तेरे आश्चर्यकर्मों का वर्णन हो रहा
है॥
२ जब ठीक समय आएगा
तब मैं आप ही ठीक ठीक न्याय
करूंगा।
३ पृथ्वी अपने सब रहनेवालों समेत
गल रही है,
मैं ने उसके खम्भों को स्थिर कर
दिया है। (सेला)
४ मैं ने घमण्डियों से कहा, घमण्ड
मत करो,
और दुष्टों से, कि सींग ऊंचा मत
करो;
५ अपना सींग बहुत ऊंचा मत करो,

* अर्थात् नाश न कर।
† मूल में—निकट।

न सिर उठाकर* ढिठाई की बात
बोलो॥
६ क्योंकि बढ़ती न तो पूरब से न
पच्छिम से,
और न जंगल की ओर से आती
है;
७ परन्तु परमेश्वर ही न्यायी है,
वह एक को घटाता और दूसरे को
बढ़ाता है।
८ यहोवा के हाथ में एक कटोरा है,
जिस में का दाखमधु झागवाला है;
उस में मसाला मिला है, और वह
उस में से उंडेलता है,
निश्चय उसकी तलछट तक पृथ्वी
के सब दुष्ट लोग पी जाएंगे †॥
९ परन्तु मैं तो सदा प्रचार करता
रहूंगा,
मैं याकूब के परमेश्वर का भजन
गाऊंगा।
१० दुष्टों के सब सींगों को मैं काट
डालूंगा,
परन्तु धर्मी के सींग ऊंचे किए
जाएंगे॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये, तारवाले बाजों के साथ, आसाप का भजन, गीत)

७६ परमेश्वर यहूदा में जाना गया
है,
उसका नाम इस्राएल में महान हुआ
है।
२ और उसका मण्डप शालेम में,
और उसका धाम सिय्योन में है।
३ वहां उस ने चमचमाते तीरों को,

* मूल में—गर्दन से।
† मूल में—निचोड़ निचोड़कर पीएंगे।

और ढाल और तलवार को तोड़कर,
निदान लड़ाई ही को तोड़ डाला
है ।। (सेला)
४ हे परमेश्वर तू तो ज्योतिमय है;
तू अहेर से भरे हुए पहाडो से अधिक
उत्तम और महान है ।
५ दृढ़ मनवाले लुट गए, और भारी
नींद में पड़े हैं;
६ और शूरवीरों मे से किसी का हाथ
न चला * ।
हे याकूब के परमेश्वर, तेरी घुड़की से,
रथों समेत घोड़े भारी नीद मे पड़े हैं ।।
७ केवल तू ही भययोग्य है;
और जब तू क्रोध करने लगे, तब
तेरे साम्हने कौन खड़ा रह सकेगा ?
८ तू ने स्वर्ग से निर्णय सुनाया है;
पृथ्वी उस समय सुनकर डर गई,
और चुप रही,
९ जब परमेश्वर न्याय करने को,
और पृथ्वी के सब नम्र लोगों का
उद्धार करने को उठा ।। (सेला)
१० निश्चय मनुष्य की जलजलाहट तेरी
स्तुति का कारण हो जाएगी,
और जो जलजलाहट रह जाए, उसको
तू रोकेगा ।
११ अपने परमेश्वर यहोवा की मन्नत
मानो, और पूरी भी करो;
वह जो भय के योग्य है, उसके आस
पास के सब उसके लिये भेट ले
आएं ।
१२ वह तो प्रधानों का अभिमान † मिटा
देगा;
वह पृथ्वी के राजाओं को भययोग्य
जान पड़ता है ।।

* मूल में—मिला ।
† मूल में—आत्मा ।

(प्रधान बजानेवाले के लिये यदूतून की
राग पर आसाप का भजन)

७७ मैं परमेश्वर की दोहाई चिल्ला
चिल्लाकर दूंगा,
मैं परमेश्वर की दोहाई दूंगा, और
वह मेरी ओर कान लगाएगा ।
२ संकट के दिन मैं प्रभु की खोज में
लगा रहा;
रात को मेरा हाथ फैला रहा, और
ढीला न हुआ,
मुझ मे शान्ति आई ही नही ।
३ मैं परमेश्वर का स्मरण कर करके
कहरता हूं,
मैं चिन्ता करते करते मूर्छित हो
चला हूं । (सेला)
४ तू मुझे झपकी लगने नही देता;
मैं ऐसा घबराया हूं कि मेरे मुह से
बात नही निकलती ।।
५ मैं ने प्राचीनकाल के दिनों को,
और युग युग के वर्षों को सोचा
है ।
६ मैं रात के समय अपने गीत को
स्मरण करता;
और मन में ध्यान करता हूं,
और मन मे भली भांति विचार
करता हूं:
७ क्या प्रभु युग युग के लिये छोड़
देगा;
और फिर कभी प्रसन्न न होगा ?
८ क्या उसकी करुणा सदा के लिये
जाती रही ?
क्या उसका वचन पीढ़ी पीढ़ी के
लिये निष्फल हो गया है ?
९ क्या ईश्वर अनुग्रह करना भूल गया ?
क्या उस ने क्रोध करके अपनी सब
दया को रोक रखा है ? (सेला)

१० मैं ने कहा, यह तो मेरी दुर्बलता ही है,
परन्तु मैं परमप्रधान के दहिने हाथ
के वर्षों को विचारता हूं ।।
११ मैं याह के बड़े कामों की चर्चा करूंगा,
निश्चय मैं तेरे प्राचीनकालवाले अद्भुत
कामों को स्मरण करूंगा।
१२ मैं तेरे सब कामों पर ध्यान करूंगा,
और तेरे बड़े कामों को सोचूंगा।
१३ हे परमेश्वर तेरी गति पवित्रता की है।
कौन सा देवता परमेश्वर के तुल्य
बड़ा है ?
१४ अद्भुत काम करनेवाला ईश्वर तू
ही है,
तू ने देश देश के लोगों पर अपनी
शक्ति प्रगट की है।
१५ तू ने अपने भुजबल से अपनी प्रजा,
याकूब और यूसुफ के वंश को छुड़ा
लिया है ।। (सेला)
१६ हे परमेश्वर समुद्र ने तुझे देखा,
समुद्र तुझे देखकर डर गया,
गहिरा सागर भी कांप उठा।
१७ मेघों से बड़ी वर्षा हुई;
आकाश से शब्द हुआ;
फिर तेरे तीर इधर उधर चले।
१८ बवण्डर में तेरे गरजने का शब्द सुन
पड़ा था;
जगत बिजली से प्रकाशित हुआ,
पृथ्वी कांपी और हिल गई।
१९ तेरा मार्ग समुद्र में है,
और तेरा रास्ता गहिरे जल में
हुआ;
और तेरे पांवों के चिन्ह मालूम नहीं
होते।
तू ने मूसा और हारून के द्वारा,
अपनी प्रजा की अगुवाई भेड़ों की
सी की ।।

(आसाप का मश्कील)

७८ हे मेरे लोगो, मेरी शिक्षा
सुनो;
मेरे वचनों की ओर कान लगाओ !
२ मैं अपना मुंह नीतिवचन कहने के
लिये खोलूंगा;
मैं प्राचीनकाल की गुप्त बातें कहूंगा,
३ जिन बातों को हम ने सुना, और
जान लिया,
और हमारे बाप दादों ने हम से
वर्णन किया है।
४ उन्हें हम उनकी सन्तान से गुप्त न
रखेंगे,
परन्तु होनहार पीढ़ी के लोगों से,
यहोवा का गुणानुवाद और उसकी
सामर्थ्य और आश्चर्यकर्मों का
वर्णन करेंगे ।।
५ उस ने तो याकूब में एक चितौनी
ठहराई,
और इस्राएल में एक व्यवस्था चलाई,
जिसके विषय उस ने हमारे पितरों
को आज्ञा दी,
कि तुम इन्हें अपने अपने लड़केबालों
को बताना;
६ कि आनेवाली पीढ़ी के लोग, अर्थात्
जो लड़केबाले उत्पन्न होनेवाले हैं,
वे इन्हें जानें;
और अपने अपने लड़केबालों से इनका
बखान करने में उद्यत हों,
जिस से वे परमेश्वर का आसरा रखें,
७ और ईश्वर के बड़े कामों को भूल
न जाएं,
परन्तु उसकी आज्ञाओं का पालन
करते रहें;
८ और अपने पितरों के समान न
हों,

क्योंकि उस पीढ़ी के लोग तो हठीले
और झगड़ालू थे,
और उन्हों ने अपना मन स्थिर न
किया था,
और न उनकी आत्मा ईश्वर की
ओर सच्ची रही ॥
९ एप्रैमियों ने तो शस्त्रधारी और
धनुर्धारी होने पर भी,
युद्ध के समय पीठ दिखा दी।
१० उन्हों ने परमेश्वर की वाचा पूरी
नहीं की,
और उसकी व्यवस्था पर चलने से
इनकार किया।
११ उन्हों ने उसके बड़े कामों को और
जो आश्चर्यकर्म उस ने उनके
साम्हने किए थे,
उनको भुला दिया।
१२ उस ने तो उनके बापदादों के सम्मुख
मिस्र देश के सोअन के मैदान मे
अद्भुत कर्म किए थे।
१३ उस ने समुद्र को दो भाग करके
उन्हे पार कर दिया,
और जल को ढेर की नाईं खड़ा कर
दिया।
१४ और उस ने दिन को तो बादल के
खम्भों से
और रात भर अग्नि के प्रकाश के
द्वारा उनकी अगुवाई की।
१५ वह जंगल में चट्टानें फाड़कर,
उनको मानो गहिरे जलाशयों से
मनमाने पिलाता था।
१६ उस ने चट्टान से भी धाराएं निकालीं
और नदियों का सा जल बहाया ॥
१७ तौभी वे फिर उसके विरुद्ध अधिक
पाप करते गए,
और निर्जल देश में परमप्रधान के
विरुद्ध उठते रहे।
१८ और अपनी चाह के अनुसार * भोजन
मांगकर
मन ही मन ईश्वर की परीक्षा की।
१९ वे परमेश्वर के विरुद्ध बोले,
और कहने लगे, क्या ईश्वर जंगल
में मेज़ लगा सकता है ?
२० उस ने चट्टान पर मारके जल बहा
तो दिया,
और धाराएं उमण्ड चली,
परन्तु क्या वह रोटी भी दे सकता है ?
क्या वह अपनी प्रजा के लिये मांस
भी तैयार कर सकता ?
२१ यहोवा सुनकर क्रोध से भर गया,
तब याकूब के बीच आग लगी,
और इस्राएल के विरुद्ध क्रोध भड़का;
२२ इसलिये कि उन्हों ने परमेश्वर पर
विश्वास नहीं रखा था,
न उसकी उद्धार करने की शक्ति पर
भरोसा किया।
२३ तौभी उस ने आकाश को आज्ञा दी,
और स्वर्ग के द्वारों को खोला;
२४ और उनके लिये खाने को मान
बरसाया,
और उन्हें स्वर्ग का अन्न दिया।
२५ उनको शूरवीरों की सी रोटी मिली;
उस ने उनको मनमाना भोजन दिया।
२६ उस ने आकाश में पुरवाई को चलाया,
और अपनी शक्ति से दक्खिनी बहाई;
२७ और उनके लिये मांस धूलि की
नाईं बहुत बरसाया,
और समुद्र के बालू के समान
अनगिनित पक्षी भेजे;

* मूल में—जीव।

२८ और उनकी छावनी के बीच में,
उनके निवासों के चारों ओर गिराए।
२९ और वे खाकर अति तृप्त हुए,
और उस ने उनकी कामना पूरी की।
३० उनकी कामना बनी ही रही *,
उनका भोजन उनके मुंह ही मे था,
३१ कि परमेश्वर का क्रोध उन पर भड़का,
और उस ने उनके हृष्टपुष्टों को घात किया,
और इस्राएल के जवानों को गिरा दिया॥
३२ इतने पर भी वे और अधिक पाप करते गए;
और परमेश्वर के आश्चर्यकर्मों की प्रतीत न की।
३३ तब उस ने उनके दिनों को व्यर्थ श्रम में,
और उनके वर्षों को घबराहट में कटवाया।
३४ जब जब वह उन्हे घात करने लगता,
तब तब वे उसको पूछते थे,
और फिरकर ईश्वर को यत्न से खोजते थे।
३५ और उनको स्मरण होता था कि परमेश्वर हमारी चट्टान है,
और परमप्रधान ईश्वर हमारा छुडानेवाला है।
३६ तौभी उन्हों ने उस से चापलूसी की;
वे उस से झूठ बोले।
३७ क्योंकि उनका हृदय उसकी ओर दृढ़ न था;
न वे उसकी वाचा के विषय सच्चे थे।

* मूल में—वे अपनी तृष्णा से विराने न हुए थे।

३८ परन्तु वह जो दयालु है, वह अधर्म को ढांपता, और नाश नहीं करता;
वह बारबार अपने क्रोध को ठण्डा करता है,
और अपनी जलजलाहट को पूरी रीति से भड़कने नहीं देता।
३९ उसको स्मरण हुआ कि ये नाशमान * है,
ये वायु के समान हैं जो चली जाती और लौट नही आती।
४० उन्हों ने कितनी ही बार जंगल में उस से बलवा किया,
और निर्जल देश में उसको उदास किया!
४१ वे बारबार ईश्वर की परीक्षा करते थे,
और इस्राएल के पवित्र को खेदित करते थे।
४२ उन्हों ने न तो उसका भुजबल स्मरण किया,
न वह दिन जब उस ने उनको द्रोही के वश से छुडाया था;
४३ कि उस ने क्योंकर अपने चिन्ह मिस्र मे,
और अपने चमत्कार सोअन के मैदान मे किए थे।
४४ उस ने तो मिस्रियों † की नहरो को लोहू बना डाला,
और वे अपनी नदियों का जल पी न सके।
४५ उस ने उनके बीच मे डांस भेजे जिन्हों ने उन्हें काट खाया,
और मेंढक भी भेजे, जिन्हों ने उनका बिगाड़ किया।

* मूल में—मांस।
† मूल में—उन।

४६ उस ने उनकी भूमि की उपज कीड़ों
को,
और उनकी खेतीबारी टिड्डियों को
खिला दी थी।
४७ उस ने उनकी दाखलताओं को ओलों
से,
और उनके गूलर के पेड़ों को बड़े
बड़े पत्थर बरसाकर नाश किया।
४८ उस ने उनके पशुओं को ओलों से,
और उनके ढोरों को बिजलियों से
मिटा दिया।
४९ उस ने उनके ऊपर अपना प्रचण्ड
क्रोध और रोष भड़काया,
और उन्हें संकट में डाला,
और दुखदाई दूतों का दल भेजा।
५० उस ने अपने क्रोध का मार्ग खोला *,
और उनके प्राणों को मृत्यु से न
बचाया,
परन्तु उनको मरी के वश में कर
दिया।
५१ उस ने मिस्र के सब पहिलौठों को
मारा,
जो हाम के डेरों मे पौरुष के पहिले
फल थे;
५२ परन्तु अपनी प्रजा को भेड़-बकरियों
की नाईं पयान कराया,
और जंगल में उनकी अगुवाई पशुओं
के झुण्ड की सी की।
५३ तब वे उसके चलाने से बेखटके चले,
और उनको कुछ भय न हुआ,
परन्तु उनके शत्रु समुद्र में डूब
गए।
५४ और उस ने उनको अपने पवित्र
देश के सिवाने तक,

* मूल में—समथर किया।

इसी पहाड़ी देश में पहुंचाया, जो
उस ने अपने दहिने हाथ से प्राप्त
किया था।
५५ उस ने उनके साम्हने से अन्यजातियों
को भगा दिया;
और उनकी भूमि को डोरी से माप
मापकर बांट दिया;
और इस्राएल के गोत्रों को उनके
डेरों में बसाया॥
५६ तौभी उन्हों ने परमप्रधान परमेश्वर
की परीक्षा की और उस से बलवा
किया,
और उसकी चितौनियों को न
माना,
५७ और मुड़कर अपने पुरखाओं की नाईं
विश्वासघात किया;
उन्हों ने निकम्मे * धनुष की नाईं
धोखा दिया †।
५८ क्योंकि उन्हों ने ऊंचे स्थान बनाकर
उसको रिस दिलाई,
और खुदी हुई मूर्तियों के द्वारा उस मे
जलन उपजाई।
५९ परमेश्वर सुनकर रोष से भर गया,
और उस ने इस्राएल को बिलकुल
तज दिया।
६० उस ने शीलो के निवास,
अर्थात् उस तम्बू को जो उस ने
मनुष्यों के बीच खड़ा किया था,
त्याग दिया,
६१ और अपनी सामर्थ को बन्धुआई में
जाने दिया,
और अपनी शोभा को द्रोही के वश
मे कर दिया।

* मूल में—धोखा देनेवाले।
† मूल में—मुड़ गए।

६२ उस ने अपनी प्रजा को तलवार से मरवा दिया,
और अपने निज भाग के लोगों पर रोष से भर गया।
६३ उन से जवान आग से भस्म हुए,
और उनकी कुमारियों के विवाह के गीत न गाए गए।
६४ उनके याजक तलवार से मारे गए,
और उनकी विधवाएं रोने न पाईं॥
६५ तब प्रभु मानो नींद से चौक उठा,
और ऐसे वीर के समान उठा जो दाखमधु पीकर ललकारता हो।
६६ और उस ने अपने द्रोहियों को मारकर पीछे हटा दिया;
और उनकी सदा की नामधराई कराई॥
६७ फिर उस ने यूसुफ के तम्बू को तज दिया;
और एप्रैम के गोत्र को न चुना;
६८ परन्तु यहूदा ही के गोत्र को,
और अपने प्रिय सिय्योन पर्वत को चुन लिया।
६९ उस ने अपने पवित्रस्थान को बहुत ऊंचा बना दिया,
और पृथ्वी के समान स्थिर बनाया, जिसकी नेव उस ने सदा के लिये डाली है।
७० फिर उस ने अपने दास दाऊद को चुनकर
भेड़शालाओं में से ले लिया;
७१ वह उसको बच्चेवाली भेड़ों के पीछे पीछे फिरने से ले आया
कि वह उसकी प्रजा याकूब की
अर्थात् उसके निज भाग इस्राएल की चरवाही करे।
७२ तब उस ने खरे मन से उनकी चरवाही की,
और अपने हाथ की कुशलता से उनकी अगुवाई की॥

(आसाप का भजन)

७९ हे परमेश्वर अन्यजातियां तेरे निज भाग में घुस आईं;
उन्हों ने तेरे पवित्र मन्दिर को अशुद्ध किया;
और यरूशलेम को खंडहर कर दिया है।
२ उन्हों ने तेरे दासों की लोथों को आकाश के पक्षियों का आहार कर दिया,
और तेरे भक्तों का मांस वनपशुओं को खिला दिया है।
३ उन्हों ने उनका लोहू यरूशलेम के चारों ओर जल की नाईं बहाया,
और उनको मिट्टी देनेवाला कोई न था।
४ पड़ोसियों के बीच हमारी नामधराई हुई,
चारों ओर के रहनेवाले हम पर हसते, और ठट्ठा करते हैं॥
५ हे यहोवा, तू कब तक लगातार क्रोध करता रहेगा?
तुझ में आग की सी जलन कब तक भड़कती रहेगी?
६ जो जातियां तुझ को नहीं जानती,
और जिन राज्यों के लोग तुझ से प्रार्थना नहीं करते,
उन्हीं पर अपनी सब जलजलाहट भड़का * !
७ क्योंकि उन्हों ने याकूब को निगल लिया,

* मूल में—अपनी जलजलाहट उंडेल।

और उसके वासस्थान को उजाड़
दिया है ॥
८ हमारी हानि के लिये हमारे पुरखाओं
के अधर्म के कामों को स्मरण न
कर;
तेरी दया हम पर शीघ्र हो,
क्योंकि हम बड़ी दुर्दशा में पड़े हैं।
९ हे हमारे उद्धारकर्त्ता परमेश्वर, अपने
नाम की महिमा के निमित्त हमारी
सहायता कर;
और अपने नाम के निमित्त हम को
छुड़ाकर हमारे पापों को ढांप दे।
१० अन्यजातियां क्यों कहने पाए कि
उनका परमेश्वर कहां रहा?
अन्यजातियों के बीच तेरे दासों के
खून का पलटा लेना हमारे देखते
उन्हें मालूम हो जाए ॥
११ बन्धुओं का कराहना तेरे कान तक
पहुंचे;
घात होनेवालों को अपने भुजबल के
द्वारा बचा।
१२ और हे प्रभु, हमारे पड़ोसियों ने
जो तेरी निन्दा की है,
उसका सातगुणा बदला उनको दे!
१३ तब हम जो तेरी प्रजा और तेरी
चराई की भेड़ें हैं,
तेरा धन्यवाद सदा करते रहेंगे;
और पीढ़ी से पीढी तक तेरा गुणानु-
वाद करते रहेंगे ॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये शोशन्नी-
मेदूत * में आसाप का भजन)

८० हे इस्राएल के चरवाहे,
तू जो यूसुफ की अगुवाई भेड़ों
की सी करता है, कान लगा!
तू जो करूबों पर विराजमान है,
अपना तेज दिखा!
२ एप्रैम, बिन्यामीन, और मनश्शे के
साम्हने अपना पराक्रम दिखाकर,
हमारा उद्धार करने को आ!
३ हे परमेश्वर, हम को ज्यों के त्यों
कर दे;
और अपने मुख का प्रकाश चमका,
तब हमारा उद्धार हो जाएगा!
४ हे सेनाओं के परमेश्वर यहोवा,
तू कब तक अपनी प्रजा की प्रार्थना
पर क्रोधित रहेगा * ?
५ तू ने आंसुओं को उनका आहार कर
दिया,
और मटके भर भरके उन्हें आंसू
पिलाए हैं।
६ तू हमें हमारे पड़ोसियों के झगड़ने का
कारण कर देता है,
और हमारे शत्रु मनमाने ठट्ठा करते
हैं ॥
७ हे सेनाओं के परमेश्वर, हम को ज्यों
के त्यों कर दे;
और अपने मुख का प्रकाश हम पर
चमका, तब हमारा उद्धार हो
जाएगा ॥
८ तू मिस्र से एक दाखलता ले आया;
और अन्यजातियों को निकालकर
उसे लगा दिया।
९ तू ने उसके लिये स्थान तैयार किया है;
और उस ने जड़ पकड़ी और फैलकर
देश को भर दिया।
१० उसकी छाया पहाड़ों पर फैल गई,
और उसकी डालियां ईश्वर के देवदारों
के समान हुईं;

* अर्थात् सोसन साक्षी।

* मूल में—धुआं उठाता रहेगा।

११ उसकी शाखाएं समुद्र तक बढ़ गईं,
और उसके अंकुर महानद तक फैल गए।
१२ फिर तू ने उसके बाडों को क्यों गिरा दिया,
कि सब बटोही उसके फलों को तोड़ते है ?
१३ वनसूअर उसको नाश किए डालता है,
और मैदान के सब पशु उसे चर जाते हैं।।
१४ हे सेनाओं के परमेश्वर, फ़िर आ !
स्वर्ग से ध्यान देकर देख, और इस दाखलता की सुधि ले,
१५ ये पौधा तू ने अपने दहिने हाथ से लगाया,
और जो लता की शाखा * तू ने अपने लिये दृढ की है।
१६ वह जल गई, वह कट गई है;
तेरी घुडकी से वे नाश होते हैं।
१७ तेरे दहिने हाथ के सम्भाले हुए पुरुष पर तेरा हाथ रखा रहे,
उस आदमी पर, जिसे तू ने अपने लिये दृढ़ किया है।
१८ तब हम लोग तुझ से न मुडेंगे;
तू हम को जिला, और हम तुझ से प्रार्थना कर सकेंगे।
१९ हे सेनाओं के परमेश्वर यहोवा, हम को ज्यों का त्यों कर दे !
और अपने मुख का प्रकाश हम पर चमका, तब हमारा उद्धार हो जाएगा !

* मूल में—बेटा।

(प्रधान बजानेवाले के लिये गित्तीथ में आसाप का भजन)

८१ परमेश्वर जो हमारा बल है, उसका गीत आनन्द से गाओ;
याकूब के परमेश्वर का जयजयकार करो !
२ भजन उठाओ, डफ और मधुर बजनेवाली बीणा
और सारंगी को ले आओ।
३ नये चाँद के दिन,
और पूर्णमासी को हमारे पर्व के दिन नरसिंगा फूको।
४ क्योंकि यह इस्राएल के लिये विधि,
और याकूब के परमेश्वर का ठहराया हुआ नियम है।
५ इसको उस ने यूसुफ में चितौनी की रीति पर उस समय चलाया,
जब वह मिस्र देश के विरुद्ध चला।।
वहां मैं ने एक अनजानी भाषा सुनी;
६ मैं ने उनके कन्धों पर से बोझ को उतार दिया;
उनका टोकरी ढोना छूट गया।
७ तू ने संकट में पड़कर पुकारा, तब मैं ने तुझे छुडाया;
बादल गरजने के गुप्त स्थान में से मैं ने तेरी सुनी,
और मरीबा नाम सोते के पास तेरी परीक्षा की। (सेला)
८ हे मेरी प्रजा, सुन, मैं तुझे चिता देता हूं !
हे इस्राएल भला हो कि तू मेरी सुने !
९ तेरे बीच में पराया ईश्वर न हो;
और न तू किसी पराए देवता को दण्डवत् करना।

१० तेरा परमेश्वर यहोवा मैं हूं,
जो तुझे मिस्र देश से निकाल लाया है।
तू अपना मुंह पसार, मैं उसे भर दूंगा॥
११ परन्तु मेरी प्रजा ने मेरी न सुनी;
इस्राएल ने मुझ को न चाहा।
१२ इसलिये मैं ने उसको उसके मन के हठ पर छोड़ दिया,
कि वह अपनी ही युक्तियों के अनुसार चले।
१३ यदि मेरी प्रजा मेरी सुने,
यदि इस्राएल मेरे मार्गों पर चले,
१४ तो मैं क्षण भर में उनके शत्रुओं को दबाऊं,
और अपना हाथ उनके द्रोहियों के विरुद्ध चलाऊं।
१५ यहोवा के बैरी तो उस * के वश में हो जाते,
और वे सदाकाल बने रहते हैं।
१६ और वह उनको उत्तम से उत्तम गेहूं खिलाता,
और मैं चट्टान में के मधु से उनको तृप्त करूं॥

(आसाप का भजन)

८२ परमेश्वर की सभा में परमेश्वर ही खड़ा है;
वह ईश्वरों के बीच में न्याय करता है।
२ तुम लोग कब तक टेढ़ा न्याय करते
और दुष्टों का पक्ष लेते रहोगे? (सेला)
३ कंगाल और अनाथों का न्याय चुकाओ,
दीन-दरिद्र का विचार धर्म से करो।

* मूल में—उस।

४ कंगाल और निर्धन को बचा लो;
दुष्टों के हाथ से उन्हें छुड़ाओ॥
५ वे न तो कुछ समझते और न कुछ बूझते हैं,
परन्तु अन्धेरे में चलते फिरते रहते हैं;
पृथ्वी की पूरी नीव हिल जाती है॥
६ मैं ने कहा था कि तुम ईश्वर हो,
और सब के सब परमप्रधान के पुत्र हो;
७ तौभी तुम मनुष्यों की नाईं मरोगे,
और किसी प्रधान के समान गिर जाओगे॥
८ हे परमेश्वर उठ, पृथ्वी का न्याय कर;
क्योंकि तू ही सब जातियों को अपने भाग में लेगा!

(गीत। आसाप का भजन)

८३ हे परमेश्वर मौन न रह;
हे ईश्वर चुप न रह, और न शान्त रह!
२ क्योंकि देख तेरे शत्रु धूम मचा रहे हैं;
और तेरे बैरियों ने सिर उठाया है।
३ वे चतुराई से तेरी प्रजा की हानि की सम्मति करते,
और तेरे रक्षित * लोगों के विरुद्ध युक्तियां निकालते हैं।
४ उन्हों ने कहा, आओ, हम उनको ऐसा नाश करें कि राज्य † भी मिट जाए;
और इस्राएल का नाम आगे को स्मरण न रहे।

* मूल में—छिपाए।
† मूल में—जाति।

५ उन्हों ने एक मन होकर युक्ति निकाली है,
और तेरे ही विरुद्ध वाचा बान्धी है।
६ ये तो एदोम के तम्बूवाले
और इश्माइली, मोआबी और हग्री,
७ गबाली, अम्मोनी, अमालेकी,
और सोर समेत पलिश्ती हैं।
८ इनके संग अश्शूरी भी मिल गए हैं;
उन से भी लोतवंशियों को सहारा मिला है। (सेला)
९ इन से ऐसा कर जैसा मिद्यानियों से,
और कीशोन नाले में सीसरा और याबीन से किया था,
जो एन्दोर में नाश हुए,
१० और भूमि के लिये खाद बन गए।
११ इनके रईसों को ओरेब और जाएब सरीखे,
और इनके सब प्रधानों को जेबह और सल्मुन्ना के समान कर दे,
१२ जिन्हों ने कहा था,
कि हम परमेश्वर की चराइयों के अधिकारी आप ही हो जाएं॥
१३ हे मेरे परमेश्वर इनको बवन्डर की धूलि,
वा पवन से उडाए हुए भूसे के समान कर दे।
१४ उस आग की नाईं जो वन को भस्म करती है,
और उस लौ की नाईं जो पहाड़ों को जला देती है,
१५ तू इन्हें अपनी आंधी से भगा दे,
और अपने बवन्डर से घबरा दे!
१६ इनके मुंह को अति लज्जित कर,
कि हे यहोवा ये तेरे नाम को ढूंढ़ें।
१७ ये सदा के लिये लज्जित और घबराए रहें
इनके मुंह काले हों, और इनका नाश हो जाए,
१८ जिस से यह जानें कि केवल तू जिसका नाम यहोवा है,
सारी पृथ्वी के ऊपर परमप्रधान है॥

(प्रधान बजानेवाले के लिये गित्तीथ में कोरहवंशियों का भजन)

८४ हे सेनाओं के यहोवा, तेरे निवास क्या ही प्रिय हैं!
२ मेरा प्राण यहोवा के आंगनों की अभिलाषा करते करते मूर्छित हो चला;
मेरा तन मन दोनों जीवते ईश्वर को पुकार रहे॥
३ हे सेनाओं के यहोवा, हे मेरे राजा, और मेरे परमेश्वर, तेरी वेदियों में
गौरैया ने अपना बसेरा
और शूपाबेनी ने घोंसला बना लिया है
जिस में वह अपने बच्चे रखे।
४ क्या ही धन्य हैं वे, जो तेरे भवन में रहते हैं;
वे तेरी स्तुति निरन्तर करते रहेंगे॥ (सेला)
५ क्या ही धन्य है, वह मनुष्य जो तुझ से शक्ति पाता * है,
और वे जिनको सिय्योन की सड़क की सुधि रहती है।
६ वे रोने की तराई में जाते हुए उसको सोतों का स्थान बनाते हैं;
फिर बरसात की अगली वृष्टि उसमें आशीष ही आशीष उपजाती है।
७ वे बल पर बल पाते जाते हैं;

* मूल में—जिसकी शक्ति तुझ में है।

उन में से हर एक जन सिय्योन
में परमेश्वर को अपना मुंह
दिखाएगा ।।
८ हे सेनाओं के परमेश्वर यहोवा, मेरी
प्रार्थना सुन,
हे याकूब के परमेश्वर, कान लगा !
(सेला)
९ हे परमेश्वर, हे हमारी ढाल, दृष्टि
कर;
और अपने अभिषिक्त का मुख देख !
१० क्योंकि तेरे आगनों में का एक दिन
और कहीं के हजार दिन से उत्तम है।
दुष्टों के डेरों में वास करने से
अपने परमेश्वर के भवन की डेवढी
पर खड़ा रहना ही मुझे अधिक
भावता है ।
११ क्योंकि यहोवा परमेश्वर सूर्य और
ढाल है;
यहोवा अनुग्रह करेगा, और महिमा
देगा;
और जो लोग खरी चाल चलते हैं,
उन से वह कोई अच्छा पदार्थ रख
न छोड़ेगा ।
१२ हे सेनाओं के यहोवा,
क्या ही धन्य वह मनुष्य है, जो तुझ
पर भरोसा रखता है !

(प्रधान बजानेवालों के लिये कोरह-
वंशियों का भजन)

८५ हे यहोवा तू अपने देश पर
प्रसन्न हुआ,
याकूब को बन्धुआई से लौटा ले आया
है ।
२ तू ने अपनी प्रजा के अधर्म को क्षमा
किया है;
और उसके सब पापों को ढाप दिया
है । (सेला)
३ तू ने अपने रोष को शान्त किया है;
और अपने भड़के हुए कोप को दूर
किया है ।।
४ हे हमारे उद्धारकर्त्ता परमेश्वर हम को
फेर,
और अपना क्रोध हम पर से दूर कर !
५ क्या तू हम पर सदा कोपित रहेगा ?
क्या तू पीढ़ी से पीढ़ी तक कोप
करता रहेगा ?
६ क्या तू हम को फिर न जिलाएगा,
कि तेरी प्रजा तुझ में आनन्द करे ?
७ हे यहोवा अपनी करुणा हमें दिखा,
और तू हमारा उद्धार कर * ।।
८ मैं कान लगाए रहूंगा, कि ईश्वर
यहोवा क्या कहता है,
वह तो अपनी प्रजा से जो उसके
भक्त हैं, शान्ति की बातें कहेगा;
परन्तु वे फिरके मूर्खता न करने
लगें ।
९ निश्चय उसके डरवैयों के उद्धार का
समय निकट है,
तब हमारे देश में महिमा का निवास
होगा ।।
१० करुणा और सच्चाई आपस में मिल
गई हैं;
धर्म और मेल ने आपस में चुम्बन
किया है ।
११ पृथ्वी में से सच्चाई उगती
और स्वर्ग से धर्म झुकता है ।
१२ फिर यहोवा उत्तम पदार्थ देगा,
और हमारी भूमि अपनी उपज देगी ।
१३ धर्म उसके आगे आगे चलेगा,
और उसके पांवों के चिन्हों को हमारे
लिये मार्ग बनाएगा ।।

* मूल में—अपना उद्धार हमें दे।

(दाऊद की प्रार्थना)

८६ हे यहोवा कान लगाकर मेरी
सुन ले,
क्योंकि मैं दीन और दरिद्र हूं।
२ मेरे प्राण की रक्षा कर, क्योंकि मैं
भक्त * हूं;
तू मेरा परमेश्वर है, इसलिये अपने
दास का,
जिसका भरोसा तुझ पर है, उद्धार
कर।
३ हे प्रभु मुझ पर अनुग्रह कर,
क्योंकि मैं तुझी को लगातार पुकारता
रहता हूं।
४ अपने दास के मन को आनन्दित कर,
क्योंकि हे प्रभु, मैं अपना मन तेरी
ही ओर लगाता हूं।
५ क्योंकि हे प्रभु, तू भला और क्षमा
करनेवाला है,
और जितने तुझे पुकारते हैं उन सभों
के लिये तू अति करुणामय है।
६ हे यहोवा मेरी प्रार्थना की ओर कान
लगा,
और मेरे गिडगिडाने को ध्यान से
सुन।
७ संकट के दिन मैं तुझ को पुकारूंगा,
क्योंकि तू मेरी सुन लेगा॥
८ हे प्रभु देवताओं में से कोई भी तेरे
तुल्य नहीं,
और न किसी के काम तेरे कामों के
बराबर हैं।
९ हे प्रभु जितनी जातियों को तू ने
बनाया है, सब आकर तेरे साम्हने
दण्डवत् करेंगी,
और तेरे नाम की महिमा करेंगी।

* अर्थात् पवित्र वा जिस को तू चाहता है।

१० क्योंकि तू महान् और आश्चर्यकर्म
करनेवाला है,
केवल तू ही परमेश्वर है।
११ हे यहोवा अपना मार्ग मुझे दिखा,
तब मैं तेरे सत्य मार्ग पर चलूंगा,
मुझ को एक चित्त कर कि मैं तेरे
नाम का भय मानूं।
१२ हे प्रभु हे मेरे परमेश्वर मैं अपने
सम्पूर्ण मन से तेरा धन्यवाद
करूंगा,
और तेरे नाम की महिमा सदा करता
रहूंगा।
१३ क्योंकि तेरी करुणा मेरे ऊपर बड़ी
है;
और तू ने मुझ को अधोलोक की तह
में जाने से बचा लिया है॥
१४ हे परमेश्वर अभिमानी लोग तो मेरे
विरुद्ध उठे हैं,
और बलात्कारियों का समाज मेरे
प्राण का खोजी हुआ है,
और वे तेरा कुछ विचार नहीं
रखते।
१५ परन्तु प्रभु तू दयालु और अनुग्रहकारी
ईश्वर है,
तू विलम्ब से कोप करनेवाला और
अति करुणामय है।
१६ मेरी ओर फिरकर मुझ पर अनुग्रह
कर;
अपने दास को तू शक्ति दे,
और अपनी दासी के पुत्र का उद्धार
कर॥
१७ मुझे भलाई का कोई लक्षण दिखा,
जिसे देखकर मेरे बैरी निराश हों,
क्योंकि हे यहोवा तू ने आप मेरी
सहायता की और मुझे शान्ति दी
है॥

(कोरहवंशियों का भजन। गीत)

८७ उसकी नेव पवित्र पर्वतों में है;
२ और यहोवा सिय्योन के फाटकों को याकूब के सारे निवासों से बढ़कर प्रीति रखता है।
३ हे परमेश्वर के नगर,
तेरे विषय महिमा की बातें कही गई हैं *। (सेला)
४ मैं अपने जान-पहचानवालों से रहब और बाबेल की भी चर्चा करूंगा;
पलिश्त, सोर और कूश को देखो,
यह वहां उत्पन्न हुआ था।
५ और सिय्योन के विषय में यह कहा जाएगा, कि अमुक अमुक मनुष्य उस में उत्पन्न हुआ था;
और परमप्रधान आप ही उसको स्थिर रखेगा।
६ यहोवा जब देश देश के लोगों के नाम लिखकर गिन लेगा, तब यह कहेगा,
कि यह वहां उत्पन्न हुआ था।। (सेला)
७ गवैये और नृतक दोनों कहेंगे
कि हमारे सब सोते तुझी में पाए जाते हैं।।

(गीत कोरहवंशियों का भजन। प्रधान बजानेवाले के लिये महलतलग्नोत में। एज्रावंशी हेमान का मस्कील)

८८ हे मेरे उद्धारकर्त्ता परमेश्वर यहोवा,
मैं दिन को और रात को तेरे आगे चिल्लाता आया हूं।
२ मेरी प्रार्थना तुझ तक पहुंचे,
मेरे चिल्लाने की ओर कान लगा!
३ क्योंकि मेरा प्राण क्लेश में भरा हुआ है,
और मेरा प्राण अधोलोक के निकट पहुंचा है।
४ मैं कबर में पड़नेवालों में गिना गया हूं;
मैं बलहीन पुरुष के समान हो गया हूं।
५ मैं मुर्दों के बीच छोड़ा गया * हूं,
और जो घात होकर कबर में पड़े हैं,
जिनको तू फिर स्मरण नहीं करता
और वे तेरी सहायता रहित हैं †,
उनके समान मैं हो गया हूं।
६ तू ने मुझे गड़हे के तल ही में,
अन्धेरे और गहिरे स्थान में रखा है।
७ तेरी जलजलाहट मुझी पर बनी हुई है,
और तू ने अपने सब तरंगों से मुझे दुःख दिया है। (सेला)
८ तू ने मेरे पहिचानवालों को मुझ से दूर किया है;
और मुझ को उनकी दृष्टि में घिनौना किया है।
मैं बन्दी हूं और निकल नहीं सकता;
९ दुःख भोगते भोगते मेरी आंखें धुन्धला गईं।
हे यहोवा मैं लगातार तुझे पुकारता और अपने हाथ तेरी ओर फैलाता आया हूं।
१० क्या तू मुर्दों के लिये अद्भुत काम करेगा?
क्या मरे लोग उठकर तेरा धन्यवाद करेंगे? (सेला)
११ क्या कबर में तेरी करुणा का,
और विनाश की दशा में तेरी सच्चाई का वर्णन किया जाएगा?

* वा तेरी मंगनी महिमा के साथ हुई।

* मूल में—स्वाधीन।
† मूल में—तेरे हाथ से कटे हुए।

१२ क्या तेरे अद्भुत काम अन्धकार में,
वा तेरा धर्म विश्वासघात की दशा *
में जाना जाएगा ?
१३ परन्तु हे यहोवा, मै ने तेरी दोहाई
दी है;
और भोर को मेरी प्रार्थना तुझ
तक पहुंचेगी ।
१४ हे यहोवा, तू मुझ को क्यों छोड़ता
है ?
तू अपना मुख मुझ मे क्यों छिपाए
रहता है ?
१५ मै बचपन ही से दुःखी वरन अधमुआ
हू,
तुझ से भय खाते मैं अति व्याकुल
हो गया हू ।
१६ तेरा क्रोध मुझ पर पड़ा है;
उस भय से मै मिट गया हूं ।
१७ वह दिन भर जल की नाईं मुझे घेरे
रहता है;
वह मेरे चारों ओर दिखाई देता
है ।
१८ तू ने मित्र और भाईबन्धु दोनों को
मुझ से दूर किया है;
और मेरे जान-पहिचानवालों को
अन्धकार में डाल दिया है ॥

(एतान एज्रावंशी का मश्कील)

८९ मै यहोवा की सारी करुणा
के विषय सदा गाता रहूंगा;
मै तेरी सच्चाई पीढ़ी से पीढ़ी तक
जताता रहूंगा ।
२ क्योंकि मैं ने कहा है, तेरी करुणा
सदा बनी रहेगी,
तू स्वर्ग में अपनी सच्चाई को स्थिर
रखेगा ।

* मूल में—देश ।

३ मैं ने अपने चुने हुए से वाचा बान्धी
है,
मै ने अपने दास दाऊद से शपथ
खाई है,
४ कि मै तेरे वंश को सदा स्थिर
रखूंगा;
और तेरी राजगद्दी को पीढ़ी से पीढ़ी
तक बनाए रखूगा । (सेला)
५ हे यहोवा, स्वर्ग में तेरे अद्भुत काम
की,
और पवित्रों की सभा में तेरी सच्चाई
की प्रशंसा होगी ।
६ क्योंकि आकाशमण्डल में यहोवा के
तुल्य कौन ठहरेगा ?
बलवन्तों * के पुत्रों में से कौन है
जिसके साथ यहोवा की उपमा दी
जाएगी ?
७ ईश्वर पवित्रों की गोष्ठी में अत्यन्त
प्रतिष्ठा के योग्य,
और अपने चारों ओर सब रहनेवालों
से अधिक भययोग्य है ।
८ हे सेनाओं के परमेश्वर यहोवा,
हे याह, तेरे तुल्य कौन सामर्थी है ?
तेरी सच्चाई तो तेरे चारों ओर है !
९ समुद्र के गर्व को तू ही तोड़ता है;
जब उसके तरंग उठते हैं, तब तू
उनको शान्त कर देता है ।
१० तू ने रहब को घात किए हुए के समान
कुचल डाला,
और अपने शत्रुओं को अपने बाहुबल
से तितर बितर किया है ।
११ आकाश तेरा है, पृथ्वी भी तेरी है;
जगत और जो कुछ उस में है, उसे
तू ही ने स्थिर किया है ।

* वा ईश्वरों ।

१२ उत्तर और दक्खिन को तू ही ने
सिरजा;
ताबोर और हेर्मोन तेरे नाम का
जयजयकार करते हैं।
१३ तेरी भुजा बलवन्त है;
तेरा हाथ शक्तिमान और तेरा दहिना
हाथ प्रबल है।
१४ तेरे सिंहासन का मूल, धर्म और
न्याय है;
करुणा और सच्चाई तेरे आगे आगे
चलती है।
१५ क्या ही धन्य है वह समाज जो
आनन्द के ललकार को पहिचानता
है;
हे यहोवा वे लोग तेरे मुख के प्रकाश
में चलते हैं,
१६ वे तेरे नाम के हेतु दिन भर मगन
रहते हैं,
और तेरे धर्म के कारण महान हो
जाते हैं।
१७ क्योंकि तू उनके बल की शोभा है,
और अपनी प्रसन्नता से हमारे सींग
को ऊंचा करेगा।
१८ क्योंकि हमारी ढाल यहोवा की ओर
से है,
हमारा राजा इस्राएल के पवित्र की
ओर से है॥
१९ एक समय तू ने अपने भक्त को दर्शन
देकर बातें की,
और कहा, मैं ने सहायता करने का
भार एक वीर पर रखा है,
और प्रजा में से एक को चुनकर बढाया
है।
२० मैं ने अपने दास दाऊद को लेकर,
अपने पवित्र तेल से उसका अभिषेक
किया है।
२१ मेरा हाथ उसके साथ बना रहेगा,
और मेरी भुजा उसे दृढ़ रखेगी।
२२ शत्रु उसको तंग करने न पाएगा,
और न कुटिल जन उसको दुःख देने
पाएगा।
२३ मैं उसके द्रोहियों को उसके साम्हने
से नाश करूंगा,
और उसके बैरियों पर विपत्ति
डालूंगा।
२४ परन्तु मेरी सच्चाई और करुणा उस
पर बनी रहेगी,
और मेरे नाम के द्वारा उसका सींग
ऊंचा हो जाएगा।
२५ मैं समुद्र को उसके हाथ के नीचे
और महानदों को उसके दहिने हाथ
के नीचे कर दूंगा।
२६ वह मुझे पुकारके कहेगा, कि तू
मेरा पिता है,
मेरा ईश्वर और मेरे बचने की चट्टान
है।
२७ फिर मैं उसको अपना पहिलौठा,
और पृथ्वी के राजाओं पर प्रधान
ठहराऊंगा।
२८ मैं अपनी करुणा उस पर सदा बनाए
रहूंगा,
और मेरी वाचा उसके लिये अटल
रहेगी।
२९ मैं उसके वंश को सदा बनाए रखूंगा,
और उसकी राजगद्दी स्वर्ग के समान
सर्वदा बनी रहेगी।
३० यदि उसके वंश के लोग मेरी व्यवस्था
को छोड़ें
और मेरे नियमों के अनुसार न चलें,
३१ यदि वे मेरी विधियों का उल्लंघन
करें,
और मेरी आज्ञाओं को न मानें,

३२ तो मैं उनके अपराध का दण्ड सोंटे से,
और उनके अधर्म का दण्ड कोडो से दूंगा।
३३ परन्तु मैं अपनी करुणा उस पर से न हटाऊंगा,
और न सच्चाई त्यागकर झूठा ठहरूंगा।
३४ मैं अपनी वाचा न तोड़ूंगा,
और जो मेरे मुंह से निकल चुका है, उसे न बदलूंगा।
३५ एक बार मैं अपनी पवित्रता की शपथ खा चुका हूं;
मैं दाऊद को कभी धोखा न दूंगा।
३६ उसका वंश सर्वदा रहेगा,
और उसकी राजगद्दी सूर्य की नाईं मेरे सम्मुख ठहरी रहेगी।
३७ वह चन्द्रमा की नाईं,
और आकाशमण्डल के विश्वासयोग्य साक्षी की नाईं सदा बना रहेगा॥ (सेला)
३८ तौभी तू ने अपने अभिषिक्त को छोडा और उसे तज दिया,
और उस पर अति क्रोध किया है।
३९ तू अपने दास के साथ की वाचा से घिनाया,
और उसके मुकुट को भूमि पर गिराकर अशुद्ध किया है।
४० तू ने उसके सब बाड़ों को तोड़ डाला है,
और उसके गढ़ों को उजाड़ दिया है।
४१ सब बटोही उसको लूट लेते हैं,
और उसके पड़ोसियों से उसकी नामधराई होती है।
४२ तू ने उसके द्रोहियों को प्रबल* किया;
और उसके सब शत्रुओं को आनन्दित किया है।
४३ फिर तू उसकी तलवार की धार को मोड़ देता है,
और युद्ध में उसके पांव जमने नहीं देता।
४४ तू ने उसका तेज हर लिया † है,
और उसके सिंहासन को भूमि पर पटक दिया है।
४५ तू ने उसकी जवानी को घटाया,
और उसको लज्जा से ढांप दिया है॥ (सेला)
४६ हे यहोवा तू कब तक लगातार मुंह फेरे ‡ रहेगा,
तेरी जलजलाहट कब तक आग की नाईं भड़की रहेगी॥
४७ मेरा स्मरण कर, कि मैं कैसा अनित्य हूं,
तू ने सब मनुष्यों को क्यों व्यर्थ सिरजा है?
४८ कौन पुरुष सदा अमर रहेगा §?
क्या कोई अपने प्राण को अधोलोक से बचा सकता है? (सेला)
४९ हे प्रभु तेरी प्राचीनकाल की करुणा कहां रही,
जिसके विषय में तू ने अपनी सच्चाई की शपथ दाऊद से खाई थी?
५० हे प्रभु अपने दासों की नामधराई की सुधि कर;

* मूल में—द्रोहियों का दहिना हाथ ऊंचा।
† मूल में—बन्द किया।
‡ मूल में—अपने को छिपाए।
§ मूल में—जीता रहेगा मृत्यु न देखेगा।

मैं तो सब सामर्थी जातियों का बोझ
लिए * रहता हूं।
५१ तेरे उन शत्रुओं ने तो हे यहोवा,
तेरे अभिषिक्त के पीछे पड़कर
उसकी * नामधराई की है ।।
५२ यहोवा सर्वदा धन्य रहेगा !
आमीन फिर आमीन ।।

* मूल में—अपनी गोद में लिए।

* मूल में—तेरे अभिषिक्त के पदचिन्हों की।

# चौथा भाग

(परमेश्वर के जन मूसा की प्रार्थना)

९० हे प्रभु, तू पीढ़ी से पीढ़ी तक
हमारे लिये धाम बना है।
२ इस से पहिले कि पहाड़ उत्पन्न हुए,
वा तू ने पृथ्वी और जगत की रचना
की,
वरन अनादिकाल से अनन्तकाल तक
तू ही ईश्वर है ।।
३ तू मनुष्य को लौटाकर चूर करता है,
और कहता है, कि हे आदमियो,
लौट आओ !
४ क्योंकि हजार वर्ष तेरी दृष्टि में ऐसे
हैं
जैसा कल का दिन जो बीत गया,
वा रात का एक पहर ।।
५ तू मनुष्यों को धारा में बहा देता है;
वे स्वप्न से ठहरते हैं,
वे भोर को बढ़नेवाली घास के समान
होते हैं।
६ वह भोर को फूलती और बढ़ती है,
और सांझ तक कटकर मुर्झा जाती
है ।।
७ क्योंकि हम तेरे क्रोध से नाश हुए हैं;
और तेरी जलजलाहट से घबरा गए
हैं।
८ तू ने हमारे अधर्म के कामों को
अपने सम्मुख,
और हमारे छिपे हुए पापों को अपने
मुख की ज्योति में रखा है ।।
९ क्योंकि हमारे सब दिन तेरे क्रोध में
बीत जाते हैं,
हम अपने वर्ष शब्द की नाईं बिताते
हैं।
१० हमारी आयु के वर्ष सत्तर तो होते
हैं,
और चाहे बल के कारण अस्सी वर्ष
भी हो जाएं,
तौभी उनका घमण्ड केवल कष्ट
और शोक ही शोक है;
क्योंकि वह जल्दी कट * जाती है,
और हम जाते रहते हैं ।।
११ तेरे क्रोध की शक्ति को
और तेरे भय के योग्य तेरे रोष को
कौन समझता है ?
१२ हम को अपने दिन गिनने की समझ दे
कि हम बुद्धिमान हो जाएं † ।।
१३ हे यहोवा लौट आ ! कब तक ?
और अपने दासों पर तरस खा !
१४ भोर को हमें अपनी करुणा से तृप्त
कर,
कि हम जीवन भर जयजयकार और
आनन्द करते रहें।

* मूल में—उठ।
† मूल में—बुद्धिवाला मन ले आएं।

१५ जितने दिन तू हमें दुःख देता आया,
और जितने वर्ष हम क्लेश भोगते आए हैं
उतने ही वर्ष हम को आनन्द दे।
१६ तेरा काम तेरे दासों को,
और तेरा प्रताप उनकी सन्तान पर प्रगट हो।
१७ और हमारे परमेश्वर यहोवा की मनोहरता हम पर प्रगट हो,
तू हमारे हाथों का काम हमारे लिये दृढ़ कर,
हमारे हाथों के काम को दृढ कर ॥

९१ जो परमप्रधान के छाए हुए स्थान में बैठा रहे,
वह सर्वशक्तिमान की छाया मे ठिकाना पाएगा।
२ मैं यहोवा के विषय कहूंगा, कि वह मेरा शरणस्थान और गढ़ है;
वह मेरा परमेश्वर है, मै उस पर भरोसा रखूंगा।
३ वह तो मुझे बहेलिये के जाल से,
और महामारी से बचाएगा;
४ वह तुझे अपने पंखों की आड मे ले लेगा,
और तू उसके पैरों के नीचे शरण पाएगा;
उसकी सच्चाई तेरे लिये ढाल और झिलम ठहरेगी।
५ तू न रात के भय से डरेगा,
और न उस तीर से जो दिन को उड़ता है,
६ न उस मरी से जो अन्धेरे मे फैलती है,
और न उस महारोग से जो दिन-दुपहरी में उजाड़ता है ॥
७ तेरे निकट हजार,
और तेरी दहिनी ओर दस हजार गिरेंगे;
परन्तु वह तेरे पास न आएगा।
८ परन्तु तू अपनी आंखों से दृष्टि करेगा
और दुष्टों के अन्त को देखेगा ॥
९ हे यहोवा, तू मेरा शरणस्थान ठहरा है।
तू ने जो परमप्रधान को अपना धाम मान लिया है,
१० इसलिये कोई विपत्ति तुझ पर न पड़ेगी,
न कोई दुःख तेरे डेरे के निकट आएगा ॥
११ क्योंकि वह अपने दूतों को तेरे निमित्त आज्ञा देगा,
कि जहां कही तू जाए * वे तेरी रक्षा करें।
१२ वे तुझ को हाथों हाथ उठा लेंगे,
ऐसा न हो कि तेरे पांवों मे पत्थर से ठेस लगे।
१३ तू सिंह और नाग को कुचलेगा,
तू जवान सिंह और अजगर को लताड़ेगा ॥
१४ उस ने जो मुझ से स्नेह किया है,
इसलिये मै उसको छुड़ाऊंगा;
मै उसको ऊंचे स्थान पर रखूंगा,
क्योंकि उस ने मेरे नाम को जान लिया है।
१५ जब वह मुझ को पुकारे, तब मैं उसकी सुनूंगा;
संकट में मै उसके संग रहूंगा,
मै उसको बचाकर उसकी महिमा बढ़ाऊंगा।

* मूल में—तेरे सब मार्गों में।

१६ मैं उसको दीर्घायु से तृप्त करूंगा,
और अपने किए हुए उद्धार का दर्शन दिखाऊंगा ।।

(भजन । विश्राम के दिन के लिये गीत)

९२ यहोवा का धन्यवाद करना भला है,
हे परमप्रधान, तेरे नाम का भजन गाना;
२ प्रातःकाल को तेरी करुणा,
और प्रति रात तेरी सच्चाई का प्रचार करना,
३ दस तारवाले बाजे और सारंगी पर,
और वीणा पर गम्भीर स्वर से गाना भला है ।
४ क्योंकि, हे यहोवा, तू ने मुझ को अपने काम से आनन्दित किया है;
और मैं तेरे हाथों के कामों के कारण जयजयकार करूंगा ।।
५ हे यहोवा, तेरे काम क्या ही बडे है !
तेरी कल्पनाए बहुत गम्भीर है !
६ पशु समान मनुष्य इसको नही समझता;
और मूर्ख इसका विचार नही करता :
७ कि दुष्ट जो घास की नाईं फूलते-फलते है,
और सब अनर्थकारी जो प्रफुल्लित होते हैं,
यह इसलिये होता है, कि वे सर्वदा के लिये नाश हो जाएं,
८ परन्तु हे यहोवा, तू सदा विराजमान रहेगा ।
९ क्योंकि हे यहोवा, तेरे शत्रु, हां तेरे शत्रु नाश होंगे;
सब अनर्थकारी तितर बितर होंगे ।।
१० परन्तु मेरा सीग तू ने जगली सांढ़ का सा ऊंचा किया है;
मैं टटके तेल से चुपड़ा गया हूं ।
११ और मैं अपने द्रोहियों पर दृष्टि करके,
और उन कुकर्मियों का हाल जो मेरे विरुद्ध उठे थे, सुनकर सन्तुष्ट हुआ हू ।।
१२ धर्मी लोग खजूर की नाईं फूले फलेगे,
और लबानोन के देवदार की नाईं बढ़ते रहेगे ।
१३ वे यहोवा के भवन मे रोपे जाकर,
हमारे परमेश्वर के आंगनों मे फूले फलेगे ।
१४ वे पुराने होने पर भी फलते रहेंगे,
और रस भरे और लहलहाते रहेंगे,
१५ जिस से यह प्रगट हो, कि यहोवा सीधा है;
वह मेरी चट्टान है, और उस में कुटिलता कुछ भी नही ।।

९३ यहोवा राजा है; उस ने माहात्म्य का पहिरावा पहिना है;
यहोवा पहिरावा पहिने हुए, और सामर्थ्य का फेटा बान्धे है ।
इस कारण जगत स्थिर है, वह नही टलने का ।
२ हे यहोवा, तेरी राजगद्दी अनादिकाल से स्थिर है,
तू सर्वदा से है ।।
३ हे यहोवा, महानदों का कोलाहल हो रहा है,
महानदों का बड़ा शब्द हो रहा है,
महानद गरजते हैं ।

४ महासागर के शब्द से,
और समुद्र की महातरंगों से,
विराजमान यहोवा अधिक महान है ।।
५ तेरी चितौनियां अति विश्वासयोग्य हैं;
हे यहोवा तेरे भवन को युग युग पवित्रता ही शोभा देती है ।।

९४ हे यहोवा, हे पलटा लेनेवाले ईश्वर,
हे पलटा लेनेवाले ईश्वर, अपना तेज दिखा !
२ हे पृथ्वी के न्यायी उठ;
और घमण्डियों को बदला दे !
३ हे यहोवा, दुष्ट लोग कब तक,
दुष्ट लोग कब तक डींग मारते रहेंगे ?
४ वे बकते और ढिठाई की बातें बोलते हैं,
सब अनर्थकारी बडाई मारते है।
५ हे यहोवा, वे तेरी प्रजा को पीस डालते हैं,
वे तेरे निज भाग को दु:ख देते हैं।
६ वे विधवा और परदेशी का घात करते,
और बपमूओं को मार डालते हैं;
७ और कहते है, कि याह न देखेगा,
याकूब का परमेश्वर विचार न करेगा ।।
८ तुम जो प्रजा मे पशु सरीखे हो, विचार करो;
और हे मूर्खो तुम कब बुद्धिमान हो जाओगे ?
९ जिस ने कान दिया, क्या वह आप नहीं सुनता ?
जिस ने आंख रची, क्या वह आप नहीं देखता ?
१० जो जाति जाति को ताड़ना देता, और मनुष्य को ज्ञान सिखाता है,
क्या वह न समझाएगा ?
११ यहोवा मनुष्य की कल्पनाओं को तो जानता है कि वे मिथ्या हैं ।।
१२ हे याह, क्या ही धन्य है वह पुरुष जिसको तू ताड़ना देता है,
और अपनी व्यवस्था सिखाता है,
१३ क्योंकि तू उसको विपत्ति के दिनों में
उस समय तक चैन देता रहता है,
जब तक दुष्टों के लिये गड़हा नहीं खोदा जाता ।
१४ क्योंकि यहोवा अपनी प्रजा को न तजेगा,
वह अपने निज भाग को न छोड़ेगा;
१५ परन्तु न्याय फिर धर्म के अनुसार किया जाएगा,
और सारे सीधे मनवाले उसके पीछे पीछे हो लेंगे ।।
१६ कुकर्मियों के विरुद्ध मेरी ओर कौन खड़ा होगा ?
मेरी ओर से अनर्थकारियों का कौन साम्हना करेगा ?
१७ यदि यहोवा मेरा सहायक न होता,
तो क्षण भर मे मुझे चुपचाप होकर रहना पड़ता ।
१८ जब मैं ने कहा, कि मेरा पांव फिसलने लगा है,
तब हे यहोवा, तेरी करुणा ने मुझे थाम लिया ।
१९ जब मेरे मन में बहुत सी चिन्ताएं होती हैं,
तब हे यहोवा, तेरी दी हुई शान्ति से मुझ को सुख होता है ।
२० क्या तेरे और दुष्टों के सिंहासन के बीच सन्धि होगी,

जो कानून की आड़ में उत्पात मचाते
हैं ?
२१ वे धर्मी का प्राण लेने को दल बान्धते
हैं,
और निर्दोष को प्राणदण्ड देते हैं।
२२ परन्तु यहोवा मेरा गढ़,
और मेरा परमेश्वर मेरी शरण की
चट्टान ठहरा है।
२३ और उस ने उनका अनर्थ काम उन्ही
पर लौटाया है,
और वह उन्हे उन्हीं की बुराई के
द्वारा सत्यानाश करेगा;
हमारा परमेश्वर यहोवा उनको सत्या-
नाश करेगा ॥

९५ आओ हम यहोवा के लिये
ऊंचे स्वर से गाएं,
अपने उद्धार की चट्टान का जयजयकार
करें !
२ हम धन्यवाद करते हुए उसके सम्मुख
आएं,
और भजन गाते हुए उसका जयजय-
कार करें !
३ क्योंकि यहोवा महान ईश्वर है,
और सब देवताओं के ऊपर महान
राजा है।
४ पृथ्वी के गहिरे स्थान उसी के हाथ
में हैं;
और पहाड़ों की चोटियां भी उसी
की हैं।
५ समुद्र उसका है, और उसी ने उसको
बनाया,
और स्थल भी उसी के हाथ का रचा
है ॥
६ आओ हम झुककर दण्डवत्
करें,
और अपने कर्त्ता यहोवा के साम्हने
घुटने टेकें !
७ क्योंकि वही हमारा परमेश्वर है,
और हम उसकी चराई की प्रजा,
और उसके हाथ की भेड़ें हैं ॥
भला होता, कि आज तुम उसकी
बात सुनते !
८ अपना अपना हृदय ऐसा कठोर मत
करो, जैसा मरीबा में,
वा मस्सा के दिन जंगल में हुआ
था,
९ जब तुम्हारे पुरखाओं ने मुझे परखा,
उन्हों ने मुझ को जांचा और मेरे
काम को भी देखा।
१० चालीस वर्ष तक मैं उस पीढ़ी के
लोगों से रूठा रहा,
और मैं ने कहा, ये तो भरमनेवाले
मन के हैं,
और इन्हो ने मेरे मार्गों को नही
पहिचाना।
११ इस कारण मैं ने क्रोध मे आकर शपथ
खाई कि
ये मेरे विश्रामस्थान में कभी प्रवेश न
करने पाएंगे ॥

९६ यहोवा के लिये एक नया
गीत गाओ,
हे सारी पृथ्वी के लोगो यहोवा के
लिये गाओ !
२ यहोवा के लिये गाओ, उसके नाम को
धन्य कहो;
दिन दिन उसके किए हुए उद्धार का
शुभसमाचार सुनाते रहो।
३ अन्य जातियों में उसकी महिमा का,
और देश देश के लोगों में उसके
आश्चर्यकर्मों का वर्णन करो।

४ क्योंकि यहोवा महान और अति स्तुति
के योग्य है;
वह तो सब देवताओं से अधिक
भययोग्य है।
५ क्योंकि देश देश के सब देवता तो
मूरतें ही हैं;
परन्तु यहोवा ही ने स्वर्ग को बनाया
है।
६ उसके चारों ओर विभव और ऐश्वर्य
है;
उसके पवित्रस्थान में सामर्थ्य और
शोभा है॥
७ हे देश देश के कुलो, यहोवा का
गुणानुवाद करो,
यहोवा की महिमा और सामर्थ्य को
मानो!
८ यहोवा के नाम की ऐसी महिमा करो
जो उसके योग्य है;
भेंट लेकर उसके आंगनों मे आओ!
९ पवित्रता से शोभायमान होकर यहोवा
को दण्डवत् करो;
हे सारी पृथ्वी के लोगो उसके साम्हने
कांपते रहो!
१० जाति जाति में कहो, यहोवा राजा
हुआ है!
और जगत ऐसा स्थिर है, कि वह
टलने का नहीं;
वह देश देश के लोगों का न्याय
सीधाई से करेगा॥
११ आकाश आनन्द करे, और पृथ्वी
मगन हो;
समुद्र और उस में की सब वस्तुएं गरज
उठें;
१२ मैदान और जो कुछ उस में है, वह
प्रफुल्लित हो;
उसी समय वन के सारे वृक्ष जय-
जयकार करेंगे।
१३ यह यहोवा के साम्हने हो, क्योंकि
वह आनेवाला है।
वह पृथ्वी का न्याय करने को आने-
वाला है,
वह धर्म से जगत का,
और सच्चाई से देश देश के लोगों का
न्याय करेगा॥

९७ यहोवा राजा हुआ है, पृथ्वी
मगन हो;
और द्वीप जो बहुतेरे हैं, वह भी
आनन्द करें!
२ बादल और अन्धकार उसके चारों
ओर है;
उसके सिंहासन का मूल धर्म और
न्याय है।
३ उसके आगे आगे आग चलती हुई
उसके द्रोहियों को चारों ओर भस्म
करती है।
४ उसकी बिजलियों से जगत प्रकाशित
हुआ,
पृथ्वी देखकर थरथरा गई है।
५ पहाड़ यहोवा के साम्हने,
मोम की नाईं पिघल गए, अर्थात्
सारी पृथ्वी के परमेश्वर के
साम्हने॥
६ आकाश ने उसके धर्म की साक्षी
दी;
और देश देश के सब लोगों ने उसकी
महिमा देखी है।
७ जितने खुदी हुई मूर्त्तियों की उपासना
करते
और मूरतों पर फूलते हैं, वे लज्जित
हों;

हे सब देवताओ तुम उसी को दण्डवत्
करो।
८ सिय्योन सुनकर आनन्दित हुई,
और यहूदा की बेटियां मगन हुईं;
हे यहोवा, यह तेरे नियमों के कारण
हुआ।
९ क्योंकि हे यहोवा, तू सारी पृथ्वी के
ऊपर परमप्रधान है;
तू सारे देवताओं से अधिक महान
ठहरा है।।
१० हे यहोवा के प्रेमियो, बुराई से घृणा
करो;
वह अपने भक्तों के प्राणों की रक्षा
करता,
और उन्हें दुष्टों के हाथ से बचाता
है।
११ धर्मी के लिये ज्योति,
और सीधे मनवालों के लिये आनन्द
बोया गया है।
१२ हे धर्मियो यहोवा के कारण आनन्दित
हो;
और जिस पवित्र नाम से उसका
स्मरण होता है, उसका धन्यवाद
करो!

(भजन)

९८ यहोवा के लिये एक नया गीत
गाओ,
क्योंकि उस ने आश्चर्यकर्म किए
है!
उसके दहिने हाथ और पवित्र भुजा
ने उसके लिये उद्धार किया है!
२ यहोवा ने अपना किया हुआ उद्धार
प्रकाशित किया,
उस ने अन्यजातियों की दृष्टि मे
अपना धर्म प्रगट किया है।
३ उस ने इस्राएल के घराने पर की
अपनी करुणा और सच्चाई की
सुधि ली,
और पृथ्वी के सब दूर दूर देशों ने
हमारे परमेश्वर का किया हुआ
उद्धार देखा है।।
४ हे सारी पृथ्वी के लोगो यहोवा का
जयजयकार करो;
उत्साहपूर्वक जयजयकार करो, और
भजन गाओ!
५ वीणा बजाकर यहोवा का भजन
गाओ,
वीणा बजाकर भजन का स्वर
सुनाओ।
६ तुरहियां और नरसिंगे फूक फूंककर
यहोवा राजा का जयजयकार करो।।
७ समुद्र और उस में की सब वस्तुए
गरज उठें;
जगत और उसके निवासी महाशब्द
करे!
८ नदिया तालियां बजाए;
पहाड़ मिलकर जयजयकार करें।
९ यह यहोवा के साम्हने हो, क्योंकि
वह पृथ्वी का न्याय करने को
आनेवाला है।
वह धर्म से जगत का,
और सीधाई से देश देश के लोगों का
न्याय करेगा।।

९९ यहोवा राजा हुआ है; देश
देश के लोग कांप उठें!
वह करूबों पर विराजमान है; पृथ्वी
डोल उठे!
२ यहोवा सिय्योन में महान है;
और वह देश देश के लोगों के ऊपर
प्रधान है।

३ वे तेरे महान और भययोग्य नाम
का धन्यवाद करें !
वह तो पवित्र है !
४ राजा की सामर्थ्य न्याय से मेल
रखती है,
तू ही ने सीधाई को स्थापित किया;
न्याय और धर्म को याकूब में तू ही
ने चालू किया है।
५ हमारे परमेश्वर यहोवा को सराहो;
और उसके चरणों की चौकी के
साम्हने दण्डवत् करो !
वह पवित्र है !
६ उसके याजकों में मूसा और हारून,
और उसके प्रार्थना करनेवालों में से
शमूएल
यहोवा को पुकारते थे, और वह
उनकी सुन लेता था।
७ वह बादल के खम्भे में होकर उन से
बातें करता था;
और वे उसकी चितौनियों और उसकी
दी हुई विधियों पर चलते थे ।।
८ हे हमारे परमेश्वर यहोवा तू उनकी
सुन लेता था;
तू उनके कामों का पलटा तो लेता था
तौभी उनके लिये क्षमा करनेवाला
ईश्वर था।
९ हमारे परमेश्वर यहोवा को सराहो,
और उसके पवित्र पर्वत पर दण्डवत्
करो;
क्योंकि हमारा परमेश्वर यहोवा पवित्र
है !

(धन्यवाद का भजन)

१०० हे सारी पृथ्वी के लोगो यहोवा
का जयजयकार करो !
२ आनन्द से यहोवा की आराधना करो !
जयजयकार के साथ उसके सम्मुख
आओ !
३ निश्चय जानो, कि यहोवा ही परमेश्वर
है !
उसी ने हम को बनाया, और हम
उसी के हैं *;
हम उसकी प्रजा, और उसकी चराई
की भेड़े हैं ।।
४ उसके फाटकों से धन्यवाद,
और उसके आंगनों में स्तुति करते
हुए प्रवेश करो,
उसका धन्यवाद करो, और उसके
नाम को धन्य कहो !
५ क्योंकि यहोवा भला है, उसकी करुणा
सदा के लिये,
और उसकी सच्चाई पीढ़ी से पीढ़ी
तक बनी रहती है ।।

१०१ मैं करुणा और न्याय के विषय
गाऊंगा;
हे यहोवा, मैं तेरा ही भजन गाऊंगा।
२ मैं बुद्धिमानी से खरे मार्ग में
चलूंगा।
तू मेरे पास कब आएगा !
मैं अपने घर में मन की खराई के
साथ अपनी चाल चलूंगा;
३ मैं किसी ओछे काम पर चित्त न
लगाऊंगा ।।
मैं कुमार्ग पर चलनेवालों के काम से
घिन रखता हूं;
ऐसे काम में मैं न लगूंगा।
४ टेढ़ा स्वभाव मुझ से दूर रहेगा;
मैं बुराई को जानूंगा भी नहीं ।।
५ जो छिपकर अपने पड़ोसी की चुगली
खाए, उसको मैं सत्यानाश करूंगा;

* वा, न कि हम अपने को।

जिसकी आंखें चढ़ी हों और जिसका मन घमण्डी है, उसकी मैं न सहूंगा ।।
६ मेरी आंखें देश के विश्वासयोग्य लोगों पर लगी रहेंगी कि वे मेरे संग रहें;
जो खरे मार्ग पर चलता है वही मेरा टहलुआ होगा ।।
७ जो छल करता है वह मेरे घर के भीतर न रहने पाएगा;
जो झूठ बोलता है वह मेरे साम्हने बना न रहेगा ।।
८ भोर ही भोर को मैं देश के सब दुष्टों को सत्यानाश किया करूंगा,
इसलिये कि यहोवा के नगर के सब अनर्थकारियों को नाश करूं ।।

**दीन जन की उस समय की प्रार्थना जब वह दुःख का मारा अपने शोक की बातें यहोवा के साम्हने खोलकर कहता हो*)**

**१०२** हे यहोवा, मेरी प्रार्थना सुन;
मेरी दोहाई तुझ तक पहुंचे !
२ मेरे संकट के दिन अपना मुख मुझ से न छिपा ले;
अपना कान मेरी ओर लगा;
जिस समय मैं पुकारूं, उसी समय फुर्ती से मेरी सुन ले !
३ क्योंकि मेरे दिन धुएं की नाईं † उड़े जाते हैं,
और मेरी हड्डियां लुकटी के समान जल गई हैं ।
४ मेरा मन झुलसी हुई घास की नाईं सूख गया है;
और मैं अपनी रोटी खाना भूल जाता हूं ।
५ कहरते कहरते
मेरा चमड़ा हड्डियों में सट गया है ।
६ मैं जंगल के धनेश के समान हो गया हूं,
मैं उजड़े स्थानों के उल्लू के समान बन गया हूं ।
७ मैं पड़ा पड़ा जागता रहता हूं और गौरे के समान हो गया हूं
जो छत के ऊपर अकेला बैठता है ।
८ मेरे शत्रु लगातार मेरी नामधराई करते हैं,
जो मेरे विरोध की धुन में बावले हो रहे हैं, वे मेरा नाम लेकर शपथ खाते हैं ।
९ क्योंकि मैं ने रोटी की नाईं राख खाई और आंसू मिलाकर पानी पीता हूं ।
१० यह तेरे क्रोध और कोप के कारण हुआ है,
क्योंकि तू ने मुझे उठाया, और फिर फेंक दिया है ।
११ मेरी आयु ढलती हुई छाया के समान है;
और मैं आप घास की नाईं सूख चला हूं ।।
१२ परन्तु हे यहोवा, तू सदैव विराजमान रहेगा;
और जिस नाम से तेरा स्मरण होता है, वह पीढ़ी से पीढ़ी तक बना रहेगा ।
१३ तू उठकर सिय्योन पर दया करेगा;
क्योंकि उस पर अनुग्रह करने का ठहराया हुआ समय आ पहुंचा है ।

* मूल में—उण्डेलता हो ।
† मूल में—धुएं में ।

१४ क्योंकि तेरे दास उसके पत्थरों को
चाहते हैं,
और उसकी धूलि पर तरस खाते हैं।
१५ इसलिये अन्यजातियां यहोवा के नाम
का भय मानेंगी,
और पृथ्वी के सब राजा तेरे प्रताप
से डरेंगे।
१६ क्योंकि यहोवा ने सिय्योन को फिर
बसाया है,
और वह अपनी महिमा के साथ
दिखाई देता है;
१७ वह लाचार की प्रार्थना की ओर
मुह करता है,
और उनकी प्रार्थना को तुच्छ नही
जानता ॥
१८ यह बात आनेवाली पीढी के लिये
लिखी जाएगी,
और एक जाति जो सिरजी जाएगी
वही याह की स्तुति करेगी।
१९ क्योंकि यहोवा ने अपने ऊचे और
पवित्र स्थान से दृष्टि करके
स्वर्ग से पृथ्वी की ओर देखा है,
२० ताकि बन्धुओं का कराहना सुने,
और घात होनेवालों के बन्धन खोले,
२१ और सिय्योन मे यहोवा के नाम का
वर्णन किया जाए,
और यरूशलेम मे उसकी स्तुति की
जाए;
२२ यह उस समय होगा जब देश देश,
और राज्य राज्य के लोग
यहोवा की उपासना करने को इकट्ठे
होंगे ॥
२३ उस ने मुझे जीवन यात्रा मे दुःख देकर,
मेरे बल और आयु को घटाया।
२४ मैं ने कहा, हे मेरे ईश्वर, मुझे आधी
आयु में न उठा ले,
तेरे वर्ष पीढ़ी से पीढ़ी तक बने
रहेंगे!
२५ आदि में तू ने पृथ्वी की नेव डाली,
और आकाश तेरे हाथों का बनाया
हुआ है।
२६ वह तो नाश होगा, परन्तु तू बना
रहेगा;
और वह सब कपडे के समान पुराना
हो जाएगा।
तू उसको वस्त्र की नाईं बदलेगा,
और वह तो बदल जाएगा;
२७ परन्तु तू वही है,
और तेरे वर्षों का अन्त नही होने
का।
२८ तेरे दासों की सन्तान बनी रहेगी;
और उनका वश तेरे साम्हने स्थिर
रहेगा ॥

(दाऊद का भजन)

१०३ हे मेरे मन, यहोवा को धन्य
कह;
और जो कुछ मुझ मे है, वह उसके
पवित्र नाम को धन्य कहे!
२ हे मेरे मन, यहोवा को धन्य कह,
और उसके किसी उपकार को न
भूलना।
३ वही तो तेरे सब अधर्म को क्षमा
करता,
और तेरे सब रोगों को चगा करता
है,
४ वही तो तेरे प्राण को नाश होने
से बचा लेता है,
और तेरे सिर पर करुणा और दया
का मुकुट बान्धता है,
५ वही तो तेरी लालसा को उत्तम पदार्थों
से तृप्त करता है,

जिस से तेरी जवानी उकाब की नाईं
नई हो जाती है ।।
६ यहोवा सब पिसे हुओं के लिये
धर्म और न्याय के काम करता है ।
७ उस ने मूसा को अपनी गति,
और इस्राएलियो पर अपने काम प्रगट
किए ।
८ यहोवा दयालु और अनुग्रहकारी,
विलम्ब से कोप करनेवाला और अति
करुणामय है ।
९ वह सर्वदा वादविवाद करता न रहेगा,
न उसका क्रोध सदा के लिये भडका
रहेगा ।
१० उस ने हमारे पापों के अनुसार हम से
व्यवहार नही किया,
और न हमारे अधर्म के कामों के
अनुसार हम को बदला दिया है ।
११ जैसे आकाश पृथ्वी के ऊपर ऊचा है,
वैसे ही उसकी करुणा उसके डरवैयों
के ऊपर प्रबल है ।
१२ उदयाचल अस्ताचल से जितनी दूर
है,
उस ने हमारे अपराधों को हम से
उतनी ही दूर कर दिया है ।
१३ जैसे पिता अपने बालकों पर दया
करता है,
वैसे ही यहोवा अपने डरवैयों पर
दया करता है ।
१४ क्योंकि वह हमारी सृष्टि जानता है;
और उसको स्मरण रहता है कि
मनुष्य मिट्टी ही हैं * ।।
१५ मनुष्य की आयु घास के समान होती
है,
वह मैदान के फूल की नाईं फूलता है,

* मूल में—हम धूल ही हैं।

१६ जो पवन लगते ही ठहर नहीं सकता,
और न वह अपने स्थान में फिर
मिलता है * ।
१७ परन्तु यहोवा की करुणा उसके डरवैयों
पर युग युग,
और उसका धर्म उनके नाती-पोतों
पर भी प्रगट होता रहता है,
१८ अर्थात् उन पर जो उसकी वाचा का
पालन करते
और उसके उपदेशों को स्मरण करके
उन पर चलते हैं ।।
१९ यहोवा ने तो अपना सिंहासन स्वर्ग
मे स्थिर किया है,
और उसका राज्य पूरी सृष्टि पर है ।
२० हे यहोवा के दूतो, तुम जो बड़े वीर
हो,
और उसके वचन के मानने से उसको
पूरा करते हो
उसको धन्य कहो !
२१ हे यहोवा की सारी सेनाओ, हे उसके
टहलुओ,
तुम जो उसकी इच्छा पूरी करते हो,
उसको धन्य कहो !
२२ हे यहोवा की सारी सृष्टि,
उसके राज्य के सब स्थानो में उसको
धन्य कहो ।
हे मेरे मन, तू यहोवा को धन्य कह !

१०४ हे मेरे मन, तू यहोवा को धन्य
कह !
हे मेरे परमेश्वर यहोवा, तू अत्यन्त
महान है !
तू विभव और ऐश्वर्य का वस्त्र
पहिने हुए है,

* मूल में—न उसका स्थान उसे फिर चीन्हेगा।

२ जो उजियाले को चादर की नाईं
ओढ़े रहता है,
और आकाश को तम्बू के समान
ताने रहता है,
३ जो अपनी अटारियों की कड़ियां जल
में धरता है,
और मेघों को अपना रथ बनाता
है,
और पवन के पंखों पर चलता है,
४ जो पवनों को अपने दूत,
और धधकती आग को अपने टहलुए
बनाता है ॥
५ तू ने पृथ्वी को उसकी नीव पर स्थिर
किया है,
ताकि वह कभी न डगमगाए ।
६ तू ने उसको गहिरे सागर से ढांप
दिया है जैसे वस्त्र से;
जल पहाड़ों के ऊपर ठहर गया ।
७ तेरी घुड़की से वह भाग गया;
तेरे गरजने का शब्द सुनते ही, वह
उतावली करके बह गया ।
८ वह पहाड़ों पर चढ गया, और
तराइयों के मार्ग से उस स्थान में
उतर गया
जिसे तू ने उसके लिये तैयार किया
था ।
९ तू ने एक सिवाना ठहराया जिसको
वह नही लांघ सकता है,
और न फिरकर स्थल को ढांप सकता
है ॥
१० तू नालो में सोतों को बहाता है;
वे पहाड़ों के बीच से बहते है,
११ उन से मैदान के सब जीव-जन्तु जल
पीते हैं;
जगली गदहे भी अपनी प्यास बुझा
लेते है ।
१२ उनके पास आकाश के पक्षी बसेरा
करते, और डालियों के बीच में से
बोलते है ।
१३ तू अपनी अटारियों में से पहाड़ों को
सींचता है
तेरे कामों के फल से पृथ्वी तृप्त
रहती है ॥
१४ तू पशुओं के लिये घास,
और मनुष्यों के काम के लिये अन्नादि
उपजाता है,
और इस रीति भूमि से वह भोजन-
वस्तुएं उत्पन्न करता है,
१५ और दाखमधु जिस से मनुष्य का मन
आनन्दित होता है,
और तेल जिस से उसका मुख चमकता
है,
और अन्न जिस से वह सम्भल जाता
है ।
१६ यहोवा के वृक्ष तृप्त रहते हैं,
अर्थात् लबानोन के देवदार जो उसी
के लगाए हुए हैं ।
१७ उन में चिड़ियां अपने घोंसले बनाती
है;
लगलग का बसेरा सनौवर के वृक्षों
में होता है ।
१८ ऊंचे पहाड़ जंगली बकरों के लिये है;
और चट्टानें शापानों के शरणस्थान
है ।
१९ उस ने नियत समयों के लिये चन्द्रमा
को बनाया है;
सूर्य अपने अस्त होने का समय
जानता है ।
२० तू अन्धकार करता है,
तब रात हो जाती है;
जिस में वन के सब जीव-जन्तु घूमते
फिरते है ।

२१ जवान सिंह अहेर के लिये गरजते
हैं,
और ईश्वर से अपना आहार मांगते
हैं।
२२ सूर्य उदय होते ही वे चले जाते हैं
और अपनी मांदों में जा बैठते हैं।
२३ तब मनुष्य अपने काम के लिये
और सन्ध्या तक परिश्रम करने के
लिये निकलता है॥
२४ हे यहोवा तेरे काम अनगिनित हैं!
इन सब वस्तुओं को तू ने बुद्धि से
बनाया है;
पृथ्वी तेरी सम्पत्ति से परिपूर्ण है।
२५ इसी प्रकार समुद्र बड़ा और बहुत
ही चौड़ा है,
और उस में अनगिनित जलचरी *
जीव-जन्तु, क्या छोटे, क्या बड़े भरे
पड़े हैं।
२६ उस में जहाज भी आते जाते हैं,
और लिब्यातान भी जिसे तू ने वहां
खेलने के लिये बनाया है॥
२७ इन सब को तेरा ही आसरा है,
कि तू उनका आहार समय पर दिया
करे।
२८ तू उन्हें देता है, वे चुन लेते हैं;
तू अपनी मुट्ठी खोलता है और वे
उत्तम पदार्थों से तृप्त होते हैं।
२९ तू मुख फेर लेता † है, और वे घबरा
जाते हैं;
तू उनकी सांस ले लेता है, और
उनके प्राण छूट जाते हैं
और मिट्टी में फिर मिल जाते हैं।
३० फिर तू अपनी ओर से सांस भेजता
है, और वे सिरजे जाते हैं;

* मूल में—रेंगनेवाले।
† मूल में—छिपाता।

और तू धरती को नया कर देता
है॥
३१ यहोवा की महिमा सदा काल बनी
रहे,
यहोवा अपने कामों से आनन्दित
होवे!
३२ उसकी दृष्टि ही से पृथ्वी कांप उठती
है, और
उसके छूते ही पहाड़ों से धुंआं निकलता
है।
३३ मैं जीवन भर यहोवा का गीत गाता
रहूंगा;
जब तक मैं बना रहूंगा तब तक
अपने परमेश्वर का भजन गाता
रहूंगा।
३४ मेरा ध्यान करना, उसको प्रिय लगे,
क्योंकि
मैं तो यहोवा के कारण आनन्दित
रहूंगा।
३५ पापी लोग पृथ्वी पर से मिट जाएं,
और दुष्ट लोग आगे को न रहें!
हे मेरे मन यहोवा को धन्य कह!
याह की स्तुति करो *!

१०५ यहोवा का धन्यवाद करो,
उस से प्रार्थना करो,
देश देश के लोगों में उसके कामों का
प्रचार करो!
२ उसके लिये गीत गाओ, उसके लिये
भजन गाओ,
उसके सब आश्चर्यकर्मों पर ध्यान
करो!
३ उसके पवित्र नाम की बड़ाई करो;
यहोवा के खोजियों का हृदय आनन्दित
हो!

* मूल में—हल्लिलूयाह।

४ यहोवा और उसकी सामर्थ को खोजो,
उसके दर्शन के लगातार खोजी बने रहो !
५ उसके किए हुए आश्चर्यकर्म स्मरण करो,
उसके चमत्कार और निर्णय स्मरण करो !
६ हे उसके दास इब्राहीम के वंश,
हे याकूब की सन्तान, तुम तो उसके चुने हुए हो !
७ वही हमारा परमेश्वर यहोवा है;
पृथ्वी भर में उसके निर्णय होते हैं।
८ वह अपनी वाचा को सदा स्मरण रखता आया है,
यह वही वचन है जो उस ने हजार पीढियों के लिये ठहराया है;
९ वही वाचा जो उस ने इब्राहीम के साथ बान्धी,
और उसके विषय मे उस ने इसहाक से शपथ खाई,
१० और उसी को उस ने याकूब के लिये विधि करके,
और इस्राएल के लिये यह कहकर सदा की वाचा करके दृढ़ किया,
११ कि मैं कनान देश को तुझी को दूंगा,
वह बांट में तुम्हारा निज भाग होगा ।।
१२ उस समय तो वे गिनती में थोड़े थे,
वरन बहुत ही थोड़े, और उस देश मे परदेशी थे।
१३ वे एक जाति से दूसरी जाति में,
और एक राज्य से दूसरे राज्य में फिरते रहे;
१४ परन्तु उस ने किसी मनुष्य को उन पर अन्धेर करने न दिया;
और वह राजाओं को उनके निमित्त यह धमकी देता था,
१५ कि मेरे अभिषिक्तों को मत छुओ,
और न मेरे नबियों की हानि करो !
१६ फिर उस ने उस देश में अकाल भेजा,
और अन्न के सब आधार को दूर कर दिया *।
१७ उस ने यूसुफ नाम एक पुरुष को उन से पहिले भेजा था,
जो दास होने के लिये बेचा गया था।
१८ लोगों ने उसके पैरों मे बेड़ियां डालकर उसे दु:ख दिया;
वह लोहे की सांकलों से जकड़ा गया †;
१९ जब तक कि उसकी बात पूरी न हुई
तब तक यहोवा का वचन उसे कसौटी पर कसता रहा।
२० तब राजा ने दूत भेजकर उसे निकलवा लिया,
और देश देश के लोगों के स्वामी ने उसके बन्धन खुलवाए;
२१ उस ने उसको अपने भवन का प्रधान
और अपनी पूरी सम्पत्ति का अधिकारी ठहराया,
२२ कि वह उसके हाकिमों को अपनी इच्छा के अनुसार कैद करे
और पुरनियों को ज्ञान सिखाए ।।
२३ फिर इस्राएल मिस्र में आया;
और याकूब हाम के देश में परदेशी रहा।
२४ तब उस ने अपनी प्रजा को गिनती में बहुत बढ़ाया,
और उसके द्रोहियों से अधिक बलवन्त किया।

* मूल में—सारी छड़ी को तोड़ दिया।
† मूल में—उसका जीव लोहू में समाया।

२५ उस ने मिस्रियों के मन को ऐसा फेर
दिया, कि वे उसकी प्रजा से बैर
रखने,
और उसके दासों से छल करने लगे ।।
२६ उस ने अपने दास मूसा को,
और अपने चुने हुए हारून को भेजा ।
२७ उन्हों ने उनके बीच उसकी ओर से
भांति भांति के चिन्ह,
और हाम के देश मे चमत्कार दिखाए ।
२८ उस ने अन्धकार कर दिया, और
अन्धियारा हो गया;
और उन्हों ने उसकी बातों को न
टाला ।
२९ उस ने मिस्रियों के जल को लोहू कर
डाला, और मछलियों को मार
डाला ।
३० मेंढक उनकी भूमि मे वरन उनके
राजा की कोठरियों मे भी भर गए ।
३१ उस ने आज्ञा दी, तब डांस आ गए,
और उनके सारे देश में कुटकियां आ
गईं ।
३२ उस ने उनके लिये जलवृष्टि की सन्ती
ओले,
और उनके देश में धधकती आग
बरसाई ।
३३ और उस ने उनकी दाखलताओं और
अंजीर के वृक्षों को
वरन उनके देश के सब पेड़ों को
तोड़ डाला ।
३४ उस ने आज्ञा दी तब अनगिनत
टिड्डियां,
और कीड़े आए,
३५ और उन्हों ने उनके देश के सब
अन्नादि को खा डाला;
और उनकी भूमि के सब फलों को
चट कर गए ।
३६ उस ने उनके देश के सब पहिलौठों
को,
उनके पौरुष के सब पहिले फल को
नाश किया ।।
३७ तब वह अपने गोत्रियों को सोना चांदी
दिलाकर निकाल लाया,
और उन में से कोई निर्बल न था ।
३८ उनके जाने से मिस्री आनन्दित हुए,
क्योंकि उनका डर उन मे समा गया
था ।
३९ उस ने छाया के लिये बादल फैलाया,
और रात को प्रकाश देने के लिये
आग प्रगट की ।
४० उन्हो ने मांगा तब उस ने बटेरें
पहुचाई,
और उनको स्वर्गीय भोजन से तृप्त
किया ।
४१ उस ने चट्टान फाडी तब पानी बह
निकला;
और निर्जल भूमि पर नदी बहने
लगी ।
४२ क्योंकि उस ने अपने पवित्र वचन
और अपने दास इब्राहीम को स्मरण
किया ।।
४३ वह अपनी प्रजा को हर्षित करके
और अपने चुने हुओं से जयजयकार
कराके निकाल लाया ।
४४ और उनको अन्यजातियों के देश
दिए;
और वे और लोगों के श्रम के फल
के अधिकारी किए गए,
४५ कि वे उसकी विधियों को मानें,
और उसकी व्यवस्था को पूरी करें ।
याह की स्तुति करो * !

---

* मूल में—हल्लिलूयाह ।

१०६ याह की स्तुति करो * !
यहोवा का धन्यवाद करो,
क्योंकि वह भला है;
और उसकी करुणा सदा की है !
२ यहोवा के पराक्रम के कामों का वर्णन कौन कर सकता है,
न उसका पूरा गुणानुवाद कौन सुना सकता ?
३ क्या ही धन्य हैं वे जो न्याय पर चलते,
और हर समय धर्म के काम करते हैं !
४ हे यहोवा, अपनी प्रजा पर की प्रसन्नता के अनुसार मुझे स्मरण कर,
मेरे उद्धार के लिये † मेरी सुधि ले,
५ कि मैं तेरे चुने हुओं का कल्याण देखूं,
और तेरी प्रजा के आनन्द में आनन्दित हो जाऊं;
और तेरे निज भाग के संग बड़ाई करने पाऊं ।।
६ हम ने तो अपने पुरखाओं की नाईं ‡ पाप किया है;
हम ने कुटिलता की, हम ने दुष्टता की है !
७ मिस्र में हमारे पुरखाओं ने तेरे आश्चर्यकर्मों पर मन नहीं लगाया,
न तेरी अपार करुणा को स्मरण रखा,
उन्हों ने समुद्र के तीर पर, अर्थात् लाल समुद्र के तीर पर बलवा किया ।
८ तौभी उस ने अपने नाम के निमित्त उनका उद्धार किया,
जिस से वह अपने पराक्रम को प्रगट करे ।
९ तब उस ने लाल समुद्र को घुड़का और वह सूख गया;
और वह उन्हें गहिरे जल के बीच से मानो जंगल में से निकाल ले गया ।
१० उस ने उन्हें बैरी के हाथ से उबारा,
और शत्रु के हाथ से छुड़ा लिया ।
११ और उनके द्रोही जल में डूब गए;
उन में से एक भी न बचा ।
१२ तब उन्हों ने उसके वचनों का विश्वास किया;
और उसकी स्तुति गाने लगे ।।
१३ परन्तु वे झट उसके कामों को भूल गए;
और उसकी युक्ति के लिये न ठहरे ।
१४ उन्हों ने जंगल में अति लालसा की,
और निर्जल स्थान में ईश्वर की परीक्षा की ।
१५ तब उस ने उन्हें मुंह मांगा वर तो दिया,
परन्तु उनके प्राण को सुखा दिया ।।
१६ उन्हों ने छावनी में मूसा के,
और यहोवा के पवित्र जन हारून के विषय में डाह की,
१७ भूमि फट कर दातान को निगल गई,
और अबीराम के झुण्ड को ग्रस लिया *
१८ और उनके झुण्ड में आग भड़क उठी;
और दुष्ट लोग लौ से भस्म हो गए ।।
१९ उन्हों ने होरेब में बछड़ा बनाया,
और ढली हुई मूर्ति को दण्डवत् की ।
२० यों उन्हों ने अपनी महिमा अर्थात् ईश्वर को

* मूल में—हल्लिलूयाह ।
† मूल में—अपना उद्धार लिए हुए ।
‡ मूल में—पितरों के साथ ।

* मूल में—छिपा लिया ।

घास खानेवाले बैल की प्रतिमा से
बदल डाला।
२१ वे अपने उद्धारकर्त्ता ईश्वर को भूल
गए,
जिस ने मिस्र में बड़े बड़े काम किए
थे।
२२ उस ने तो हाम के देश में आश्चर्यकर्म
और लाल समुद्र के तीर पर भयकर
काम किए थे।
२३ इसलिये उस ने कहा, कि मैं इन्हें
सत्यानाश कर डालता
यदि मेरा चुना हुआ मूसा जोखिम
के स्थान मे * उनके लिये खडा न
होता
ताकि मेरी जलजलाहट को ठण्डा
करे †
कहीं ऐसा न हो कि मै उन्हे नाश
कर डालूं।।
२४ उन्हों ने मनभावने देश को निकम्मा
जाना,
और उसके वचन की प्रतीति न की।
२५ वे अपने तम्बुओं में कुड़कुड़ाए,
और यहोवा का कहा न माना।
२६ तब उस ने उनके विषय में शपथ
खाई ‡
कि मैं इनको जंगल में नाश करूंगा,
२७ और इनके वंश को अन्यजातियों के
सम्मुख गिरा दूंगा,
और देश देश में तितर बितर
करूंगा।।
२८ वे पोरवाले बाल देवता को पूजने लगे
और मुर्दों को चढ़ाए हुए पशुओं का
मांस खाने लगे।

* मूल में—मूसा भीत के नाके में।
† मूल में—फेर दे।
‡ मूल में—हाथ उठाया।

२९ यों उन्हों ने अपने कामों से उसको
क्रोध दिलाया,
और मरी उन में फूट पड़ी।
३० तब पीनहास ने उठकर न्यायदण्ड
दिया,
जिस से मरी थम गई।
३१ और यह उसके लेखे पीढ़ी से पीढ़ी तक
सर्वदा के लिये धर्म गिना गया।।
३२ उन्हों ने मरीबा के सोते के पास भी
यहोवा का क्रोध भड़काया,
और उनके कारण मूसा की हानि
हुई;
३३ क्योंकि उन्हों ने उसकी आत्मा से
बलवा किया,
तब मूसा * बिन सोचे बोल उठा।।
३४ जिन लोगों के विषय यहोवा ने उन्हें
आज्ञा दी थी,
उनको उन्हों ने सत्यानाश न किया,
३५ वरन उन्हीं जातियों से हिलमिल गए
और उनके व्यवहारों को सीख लिया;
३६ और उनकी मूर्त्तियों की पूजा करने
लगे,
और वे उनके लिये फन्दा बन गईं।
३७ वरन उन्हों ने अपने बेटे-बेटियों को
पिशाचों के लिये बलिदान किया;
३८ और अपने निर्दोष बेटे-बेटियों का
लोहू बहाया
जिन्हें उन्हों ने कनान की मूर्त्तियों पर
बलि किया,
इसलिये देश खून से अपवित्र हो गया।
३९ और वे आप अपने कामों के द्वारा
अशुद्ध हो गए,
और अपने कार्यों के द्वारा व्यभिचारी
भी बन गए।।

* मूल में—वह।

४० तब यहोवा का क्रोध अपनी प्रजा पर भड़का,
और उसको अपने निज भाग से घृणा आई;
४१ तब उस ने उनको अन्यजातियों के वश मे कर दिया,
और उनके बैरियों ने उन पर प्रभुता की।
४२ उनके शत्रुओं ने उन पर अन्धेर किया,
और वे उनके हाथ तले दब गए।
४३ बारम्बार उस ने उन्हे छुड़ाया,
परन्तु वे उसके विरुद्ध युक्ति करते गए,
और अपने अधर्म के कारण दबते गए।
४४ तौभी जब जब उनका चिल्लाना उसके कान में पड़ा,
तब तब उस ने उनके संकट पर दृष्टि की!
४५ और उनके हित अपनी वाचा को स्मरण करके
अपनी अपार करुणा के अनुसार तरस खाया,
४६ और जो उन्हें बन्धुए करके ले गए थे उन सब से उन पर दया कराई।।
४७ हे हमारे परमेश्वर यहोवा, हमारा उद्धार कर,
और हमे अन्यजातियों मे से इकट्ठा कर ले,
कि हम तेरे पवित्र नाम का धन्यवाद करे,
और तेरी स्तुति करते हुए तेरे विषय में बड़ाई करें।।
४८ इस्राएल का परमेश्वर यहोवा
अनादिकाल से अनन्तकाल तक धन्य है!
और सारी प्रजा कहे आमीन!
याह की स्तुति करो *।।

* मूल में—हल्लिलूयाह।

## पांचवां भाग

१०७ यहोवा का धन्यवाद करो, क्योंकि वह भला है;
और उसकी करुणा सदा की है!
२ यहोवा के छुड़ाए हुए ऐसा ही कहें,
जिन्हें उस ने द्रोही के हाथ से दाम देकर छुड़ा लिया है,
३ और उन्हें देश देश से
पूरब-पश्चिम, उत्तर और दक्खिन से * इकट्ठा किया है।।
४ वे जंगल में मरुभूमि के मार्ग पर भटकते फिरे,
और कोई बसा हुआ नगर न पाया;
५ भूख और प्यास के मारे,
वे विकल हो गए।
६ तब उन्हों ने संकट में यहोवा की दोहाई दी,
और उस ने उनको सकेती से छुड़ाया;
७ और उनको ठीक मार्ग पर चलाया,
ताकि वे बसने के लिये किसी नगर को जा पहुंचे।
८ लोग यहोवा की करुणा के कारण,
और उन आश्चर्यकर्मों के कारण,

* मूल में—समुद्र से।

जो वह मनुष्यों के लिये करता है,
उसका धन्यवाद करें !
९ क्योंकि वह अभिलाषी जीव को सन्तुष्ट करता है,
और भूखे को उत्तम पदार्थों से तृप्त करता है ।।
१० जो अन्धियारे और मृत्यु की छाया में बैठे,
और दुःख मे पडे और बेड़ियों से जकड़े हुए थे,
११ इसलिये कि वे ईश्वर के वचनों के विरुद्ध चले,
और परमप्रधान की सम्मति को तुच्छ जाना ।
१२ तब उस ने उनको कष्ट के द्वारा दबाया,
वे ठोकर खाकर गिर पडे, और उनको कोई सहायक न मिला ।
१३ तब उन्हों ने सकट मे यहोवा की दोहाई दी,
और उस ने सकेती से उनका उद्धार किया;
१४ उस ने उनको अन्धियारे और मृत्यु की छाया मे से निकाल लिया;
और उनके बन्धनों को तोड डाला ।
१५ लोग यहोवा की करुणा के कारण,
और उन आश्चर्यकर्मों के कारण जो वह मनुष्यों के लिये करता है,
उसका धन्यवाद करे !
१६ क्योंकि उस ने पीतल के फाटको को तोड़ा,
और लोहे के बेण्डों को टुकड़े टुकड़े किया ।।
१७ मूढ़ अपनी कुचाल,
और अधर्म के कामों के कारण अति दुःखित होते है ।
१८ उनका जी सब भांति के भोजन से मिचलाता है,
और वे मृत्यु के फाटक तक पहुचते हैं ।
१९ तब वे सकट मे यहोवा की दोहाई देते हैं,
और वह सकेती से उनका उद्धार करता है;
२० वह अपने वचन के द्वारा * उनको चगा करता
और जिस गडहे मे वे पडे है, उस से निकालता है ।
२१ लोग यहोवा की करुणा के कारण,
और उन आश्चर्यकर्मों के कारण
जो वह मनुष्यों के लिये करता है,
उसका धन्यवाद करे !
२२ और वे धन्यवादबलि चढाए,
और जयजयकार करते हुए, उसके कामो का वर्णन करे ।।
२३ जो लोग जहाजो मे समुद्र पर चलते है,
और महासागर पर होकर व्योपार करते है,
२४ वे यहोवा के कामों को,
और उन आश्चर्यकर्मों को जो वह गहिरे समुद्र मे करता है, देखते है ।
२५ क्योंकि वह आज्ञा देता है, तब प्रचण्ड बयार उठकर तरंगों को उठाती है ।
२६ वे आकाश तक चढ़ जाते, फिर गहराई में उतर आते है;
और क्लेश के मारे उनके जी में जी नहीं रहता;

* मूल में—अपना वचन भेजकर।

२७ वे चक्कर खाते, और मतवाले की नाईं लड़खड़ाते है, और उनकी सारी बुद्धि मारी * जाती है।

२८ तब वे सकट में यहोवा की दोहाई देते है,
और वह उनको सकेती से निकालता है।

२९ वह आंधी को थाम देता है
और तरगे बैठ जाती है।

३० तब वे उनके बैठने से आनन्दित होते है,
और वह उनको मन चाहे बन्दर स्थान मे पहुंचा देता है।

३१ लोग यहोवा की करुणा के कारण,
और उन आश्चर्यकर्मो के कारण जो वह मनुष्यो के लिये करता है,
उसका धन्यवाद करे।

३२ और सभा मे उसको सराहे,
और पुरनियों के बैठक मे उसकी स्तुति करे॥

३३ वह नदियों को जंगल बना डालता है,
और जल के सोतों को सूखी भूमि कर देता है।

३४ वह फलवन्त भूमि को नोनी करता है,
यह वहां के रहनेवालों की दुष्टता के कारण होता है।

३५ वह जंगल को जल का ताल,
और निर्जल देश को जल के सोते कर देता है।

३६ और वहां वह भूखो को बसाता है,
कि वे बसने के लिये नगर तैयार करे;

३७ और खेती करे, और दाख की बारिया लगाएं,
और भांति भांति के फल उपजा ले।

* मूल में—निगली।

३८ और वह उनको ऐसी आशीष देता है कि वे बहुत बढ़ जाते है,
और उनके पशुओं को भी वह घटने नहीं देता॥

३९ फिर अन्धेर, विपत्ति और शोक के कारण,
वे घटते और दब जाते है।

४० और वह हाकिमों को अपमान से लादकर मार्ग रहित जंगल में भटकाता है,

४१ वह दरिद्रों को दु:ख से छुड़ाकर ऊंचे पर रखता है,
और उनको भेडों के झुड सा परिवार देता है।

४२ सीधे लोग देखकर आनन्दित होते है;
और सब कुटिल लोग अपने मुह बन्द करते है।

४३ जो कोई बुद्धिमान हो, वह इन बातों पर ध्यान करेगा;
और यहोवा की करुणा के कामों पर ध्यान करेगा॥

(गीत। दाऊद का भजन)

१०८ हे परमेश्वर, मेरा हृदय स्थिर है,
मे गाऊगा, मे अपनी आत्मा * से भी भजन गाऊगा।

२ हे सारंगी और वीणा जागो!
मे आप पौ फटते जाग उठूगा!

३ हे यहोवा, मे देश देश के लोगों के मध्य मे तेरा धन्यवाद करूंगा,
और राज्य राज्य के लोगो के मध्य मे तेरा भजन गाऊंगा।

४ क्योंकि तेरी करुणा आकाश से भी ऊची है,

* मूल में—महिमा।

और तेरी सच्चाई आकाशमण्डल तक
है ।।
५ हे परमेश्वर, तू स्वर्ग के ऊपर हो !
और तेरी महिमा सारी पृथ्वी के
ऊपर हो !
६ इसलिये कि तेरे प्रिय छुड़ाए जाए,
तू अपने दहिने हाथ से बचा ले और
हमारी बिनती सुन ले !
७ परमेश्वर ने अपनी पवित्रता में होकर
कहा है,
मैं प्रफुल्लित होकर शेकेम को बांट
लूंगा,
और सुक्कोत की तराई को
नपवाऊंगा ।
८ गिलाद मेरा है, मनश्शे भी मेरा है;
और एप्रैम मेरे सिर का टोप है,
यहूदा मेरा राजदण्ड है ।
९ मोआब मेरे धोने का पात्र है,
मैं एदोम पर अपना जूता फेंकूंगा,
पलिश्त पर मैं जयजयकार करूंगा ।।
१० मुझे गढ़वाले नगर में कौन
पहुंचाएगा ?
एदोम तक मेरी अगुवाई किस ने की
है ?
११ हे परमेश्वर, क्या तू ने हम को नहीं
त्याग दिया,
और हे परमेश्वर, तू हमारी सेना के
साथ पयान नहीं करता ।
१२ द्रोहियों के विरुद्ध हमारी सहायता
कर,
क्योंकि मनुष्य का किया हुआ छुटकारा
व्यर्थ है !
१३ परमेश्वर की सहायता से हम वीरता
दिखाएंगे;
हमारे द्रोहियों को वही रौंदेगा ।।

(प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का
भजन)

१०९ हे परमेश्वर तू जिसकी मैं
स्तुति करता हूं, चुप न रह !
२ क्योंकि दुष्ट और कपटी मनुष्यों ने
मेरे विरुद्ध मुंह खोला है,
वे मेरे विषय में झूठ बोलते हैं ।
३ और उन्हों ने बैर के वचनों से मुझे
चारों ओर घेर लिया है,
और व्यर्थ मुझ से लड़ते हैं ।
४ मेरे प्रेम के बदले में वे मुझ से विरोध
करते हैं,
परन्तु मैं तो प्रार्थना में लवलीन
रहता हूं ।
५ उन्हों ने भलाई के पलटे में मुझ से
बुराई की
और मेरे प्रेम के बदले मुझ से बैर
किया है ।।
६ तू उसको किसी दुष्ट के अधिकार
में रख,
और कोई विरोधी उसकी दहिनी ओर
खड़ा रहे ।
७ जब उसका न्याय किया जाए, तब
वह दोषी निकले,
और उसकी प्रार्थना पाप गिनी जाए !
८ उसके दिन थोड़े हों,
और उसके पद को दूसरा ले !
९ उसके लड़केबाले अनाथ हो जाएं,
और उसकी स्त्री विधवा हो जाए !
१० और उसके लड़के मारे मारे फिरें,
और भीख मांगा करें;
उनको अपने उजड़े हुए घर से दूर
जाकर टुकड़े मांगना पड़े !
११ महाजन फन्दा लगाकर, उसका सर्वस्व
ले ले;

और परदेशी उसकी कमाई को लूट
लें !
१२ कोई न हो जो उस पर करुणा करता
रहे,
और उसके अनाथ बालकों पर कोई
अनुग्रह न करे !
१३ उसका वंश नाश हो जाए,
दूसरी पीढ़ी में उसका नाम मिट
जाए !
१४ उसके पितरों का अधर्म यहोवा को
स्मरण रहे,
और उसकी माता का पाप न मिटे !
१५ वह निरन्तर यहोवा के सम्मुख रहे,
कि वह उनका नाम पृथ्वी पर से
मिटा डाले !
१६ क्योंकि वह दुष्ट, कृपा करना भूल
गया
वरन दीन और दरिद्र को सताता था
और मार डालने की इच्छा से खेदित
मनवालों के पीछे पड़ा रहता था ।।
१७ वह शाप देने में प्रीति रखता था,
और शाप उस पर आ पड़ा;
वह आशीर्वाद देने से प्रसन्न न होता
था, सो आशीर्वाद उस से दूर रहा ।
१८ वह शाप देना वस्त्र की नाईं पहिनता
था,
और वह उसके पेट में जल की नाईं,
और उसकी हड्डियों मे तेल की नाईं
समा गया ।
१९ वह उसके लिये ओढ़ने का काम दे,
और फेंटे की नाईं उसकी कटि में
नित्य कसा रहे ।।
२० यहोवा की ओर से मेरे विरोधियों
को,
और मेरे विरुद्ध बुरा कहनेवालों को
यही बदला मिले !
२१ परन्तु मुझ से हे यहोवा प्रभु, तू अपने
नाम के निमित्त बर्ताव कर;
तेरी करुणा तो बड़ी * है, सो तू
मुझे छुटकारा दे !
२२ क्योंकि मैं दीन और दरिद्र हू,
और मेरा हृदय घायल हुआ है ।
२३ मैं ढलती हुई छाया की नाईं जाता
रहा हूं;
मै टिड्डी के समान उड़ा दिया गया
हूं ।
२४ उपवास करते करते मेरे घुटने निर्बल
हो गए;
और मुझ मे चर्बी न रहने से मै
सूख गया हूं ।
२५ मेरी तो उन लोगों से नामधराई
होती है;
जब वे मुझे देखते, तब सिर हिलाते
हैं ।।
२६ हे मेरे परमेश्वर यहोवा, मेरी सहायता
कर !
अपनी करुणा के अनुसार मेरा उद्धार
कर !
२७ जिस से वे जानें कि यह तेरा काम है,
और हे यहोवा, तू ही ने यह किया है !
२८ वे कोसते तो रहें, परन्तु तू आशीष दे !
वे तो उठते ही लज्जित हों, परन्तु
तेरा दास आनन्दित हो !
२९ मेरे विरोधियों को अनादररूपी वस्त्र
पहिनाया जाए,
और वे अपनी लज्जा को कम्बल की
नाईं ओढ़ें !
३० मैं यहोवा का बहुत धन्यवाद करूंगा,
और बहुत लोगों के बीच में उसकी
स्तुति करूंगा ।

* मूल में—भली ।

३१ क्योंकि वह दरिद्र की दहिनी ओर
खड़ा रहेगा,
कि उसको घात करनेवाले न्यायियों
से बचाए ।।

(दाऊद का भजन)

११० मेरे प्रभु से यहोवा की वाणी
यह है, कि तू मेरे दहिने
हाथ बैठ,
जब तक मैं तेरे शत्रुओं को तेरे चरणों
की चौकी न कर दूं ।।
२ तेरे पराक्रम का राजदण्ड यहोवा
सिय्योन से बढाएगा ।
तू अपने शत्रुओं के बीच में शासन
कर ।
३ तेरी प्रजा के लोग तेरे पराक्रम के
दिन स्वेच्छाबलि बनते हैं;
तेरे जवान लोग पवित्रता से
शोभायमान,
और भोर के गर्भ से जन्मी हुई ओस के
समान तेरे पास हैं ।
४ यहोवा ने शपथ खाई और न
पछताएगा,
कि तू मेल्कीसेदेक की रीति पर सर्वदा
का याजक है ।।
५ प्रभु तेरी दहिनी ओर होकर
अपने क्रोध के दिन राजाओं को चूर
कर देगा ।
६ वह जाति जाति में न्याय चुकाएगा,
रणभूमि लोथों से भर जाएगी;
वह लम्बे चौड़े देश के प्रधान को
चूर चूर कर देगा ।
७ वह मार्ग में चलता हुआ नदी का
जल पीएगा
इस कारण वह सिर को ऊंचा
करेगा ।।

१११ याह की स्तुति करो * ।
मैं सीधे लोगों की गोष्ठी में
और मण्डली में भी सम्पूर्ण मन से
यहोवा का धन्यवाद करूंगा ।
२ यहोवा के काम बड़े हैं,
जितने उन से प्रसन्न रहते हैं, वे उन
पर ध्यान लगाते हैं ।
३ उसके काम विभवमय और ऐश्वर्य्यमय
होते हैं,
और उसका धर्म सदा तक बना
रहेगा ।
४ उस ने अपने आश्चर्यकर्मों का स्मरण
कराया है;
यहोवा अनुग्रहकारी और दयावन्त है ।
५ उस ने अपने डरवैयों को आहार
दिया है;
वह अपनी वाचा को सदा तक स्मरण
रखेगा ।
६ उस ने अपनी प्रजा को अन्यजातियों
का भाग देने के लिये,
अपने कामों का प्रताप दिखाया है ।
७ सच्चाई और न्याय उसके हाथों के
काम हैं;
उसके सब उपदेश विश्वासयोग्य हैं,
८ वे सदा सर्वदा अटल रहेंगे,
वे सच्चाई और सिधाई से किए
हुए हैं ।
९ उस ने अपनी प्रजा का उद्धार किया
है;
उस ने अपनी वाचा को सदा के लिये
ठहराया है ।
उसका नाम पवित्र और भययोग्य है ।
१० बुद्धि का मूल यहोवा का भय
है;

* मूल में—हल्लिलूयाह ।

जितने उसकी आज्ञाओं को मानते हैं,
उनकी बुद्धि अच्छी होती है।
उसकी स्तुति सदा बनी रहेगी ।।

११२ याह की स्तुति करो * ।
क्या ही धन्य है वह पुरुष जो
यहोवा का भय मानता है,
और उसकी आज्ञाओं से अति प्रसन्न
रहता है !
२ उसका वंश पृथ्वी पर पराक्रमी होगा,
सीधे लोगों की सन्तान आशीष
पाएगी।
३ उसके घर में धन सम्पत्ति रहती है;
और उसका धर्म सदा बना रहेगा।
४ सीधे लोगों के लिये अन्धकार के बीच
में ज्योति उदय होती है;
वह अनुग्रहकारी, दयावन्त और धर्मी
होता है।
५ जो पुरुष अनुग्रह करता और उधार
देता है, उसका कल्याण होता है,
वह न्याय में अपने मुक़द्दमे को
जीतेगा।
६ वह तो सदा तक अटल रहेगा;
धर्मी का स्मरण सदा तक बना
रहेगा।
७ वह बुरे समाचार से नहीं डरता;
उसका हृदय यहोवा पर भरोसा
रखने से स्थिर रहता है।
८ उसका हृदय सम्भला हुआ है, इसलिये
वह न डरेगा,
वरन अपने द्रोहियों पर दृष्टि करके
सन्तुष्ट होगा।
९ उस ने उदारता से दरिद्रों को दान
दिया,
उसका धर्म सदा बना रहेगा;
और उसका सींग महिमा के साथ
ऊंचा किया जाएगा।
१० दुष्ट इसे देखकर कुढ़ेगा,
वह दांत पीस-पीसकर गल जाएगा;
दुष्टों की लालसा पूरी न होगी * ।।

११३ याह की स्तुति करो † !
हे यहोवा के दासो स्तुति
करो,
यहोवा के नाम की स्तुति करो !
२ यहोवा का नाम
अब से लेकर सर्वदा तक धन्य कहा
जाय !
३ उदयाचल से लेकर अस्ताचल तक,
यहोवा का नाम स्तुति के योग्य
है।
४ यहोवा सारी जातियों के ऊपर महान
है,
और उसकी महिमा आकाश से भी
ऊंची है ।।
५ हमारे परमेश्वर यहोवा के तुल्य
कौन है ?
वह तो ऊंचे पर विराजमान है,
६ और आकाश और पृथ्वी पर भी,
दृष्टि करने के लिये झुकता है।
७ वह कंगाल को मिट्टी पर से,
और दरिद्र को घूरे पर से उठाकर
ऊंचा करता है,
८ कि उसको प्रधानों के संग,
अर्थात् अपनी प्रजा के प्रधानों के संग
बैठाए।
९ वह बांझ को घर में लड़कों की
आनन्द करनेवाली माता बनाता है।
याह की स्तुति करो † !

* मूल में—हल्लिलूयाह।

* मूल में—नाश होगी।
† मूल में—हल्लिलूयाह।

११४ जब इस्राएल ने मिस्र से,
अर्थात् याकूब के घराने ने
अन्य भाषावालों के बीच मे कूच
किया,
२ तब यहूदा यहोवा * का पवित्रस्थान
और इस्राएल उसके राज्य के लोग
हो गए ॥
३ समुद्र देखकर भागा,
यर्दन नदी उलटी बही ।
४ पहाड मेंढों की नाईं उछलने लगे,
और पहाडियां भेड़-बकरियों के बच्चो
की नाई उछलने लगीं ॥
५ हे समुद्र, तुझे क्या हुआ, कि तू
भागा ?
और हे यर्दन तुझे क्या हुआ, कि तू
उलटी बही ?
६ हे पहाड़ो तुम्हे क्या हुआ, कि तुम
भेड़ों की नाईं,
और हे पहाड़ियो तुम्हे क्या हुआ, कि
तुम भेड़-बकरियों के बच्चों की
नाईं उछली ?
७ हे पृथ्वी प्रभु के साम्हने,
हां याकूब के परमेश्वर के साम्हने
थरथरा ।
८ वह चट्टान को जल का ताल,
चकमक के पत्थर को जल का सोता
बना डालता है ॥

११५ हे यहोवा, हमारी नही,
हमारी नहीं, बरन अपने
ही नाम की महिमा,
अपनी करुणा और सच्चाई के निमित्त
कर ।
२ जाति जाति के लोग क्यों कहने पाए,
कि उनका परमेश्वर कहां रहा ?

* मूल में—उस ।

३ हमारा परमेश्वर तो स्वर्ग मे है;
उस ने जो चाहा वही किया है ।
४ उन लोगों की मूरतें सोने चान्दी ही
की तो है,
वे मनुष्यों के हाथ की बनाई हुई है ।
५ उनके मुंह तो रहता है परन्तु वे बोल
नही सकती;
उनके आंखे तो रहती है परन्तु वे
देख नही सकती ।
६ उनके कान तो रहते हैं, परन्तु वे सुन
नही सकती;
उनके नाक तो रहती है, परन्तु वे
सूघ नही सकती ।
७ उनके हाथ तो रहते है, परन्तु वे स्पर्श
नही कर सकती;
उनके पांव तो रहते है, परन्तु वे चल
नही सकती;
और अपने कण्ठ से कुछ भी शब्द
नही निकाल सकती ।
८ जैसी वे है वैसे ही उनके बनानेवाले
हैं;
और उन पर सब भरोसा रखनेवाले
भी वैसे ही हो जाएगे ॥
९ हे इस्राएल यहोवा पर भरोसा रख !
तेरा * सहायक और ढाल वही है ।
१० हे हारून के घराने यहोवा पर भरोसा
रख !
तेरा * सहायक और ढाल वही है ।
११ हे यहोवा के डरवैयो, यहोवा पर
भरोसा रखो !
तुम्हारा * सहायक और ढाल वही
है ॥
१२ यहोवा ने हम को स्मरण किया है;
वह आशीष देगा;

* मूल में—उनका ।

वह इस्राएल के घराने को आशीष
देगा;
वह हारून के घराने को आशीष
देगा।
१३ क्या छोटे क्या बड़े
जितने यहोवा के डरवैये हैं, वह उन्हें
आशीष देगा॥
१४ यहोवा तुम को और तुम्हारे लडकों
को भी अधिक बढाता जाए!
१५ यहोवा जो आकाश और पृथ्वी का
कर्त्ता है,
उसकी ओर से तुम आशीष पाए हो॥
१६ स्वर्ग तो यहोवा का है,
परन्तु पृथ्वी उस ने मनुष्यों को दी है।
१७ मृतक जितने चुपचाप पड़े हैं,
वे तो याह की स्तुति नही कर सकते,
१८ परन्तु हम लोग याह को
अब से लेकर सर्वदा तक धन्य कहते
रहेंगे।
याह की स्तुति करो *!

११६ मैं प्रेम रखता हूं, इसलिये
कि यहोवा ने
मेरे गिड़गिड़ाने को सुना है।
२ उस ने जो मेरी ओर कान लगाया है,
इसलिये मैं जीवन भर उसको पुकारा
करूंगा।
३ मृत्यु की रस्सियां मेरे चारों ओर
थीं;
मैं अधोलोक की सकेती मे पड़ा था;
मुझे संकट और शोक भोगना पड़ा।
४ तब मैं ने यहोवा से प्रार्थना की,
कि हे यहोवा बिनती सुनकर मेरे
प्राण को बचा ले!
५ यहोवा अनुग्रहकारी और धर्मी है;
और हमारा परमेश्वर दया करनेवाला
है।
६ यहोवा भोलों की रक्षा करता है,
जब मैं बलहीन हो गया था, उस ने
मेरा उद्धार किया।
७ हे मेरे प्राण तू अपने विश्रामस्थान
मे लौट आ;
क्योंकि यहोवा ने तेरा उपकार किया
है॥
८ तू ने तो मेरे प्राण को मृत्यु से,
मेरी आंख को आंसू बहाने से,
और मेरे पांव को ठोकर खाने से
बचाया है।
९ मैं जीवित रहते हुए,
अपने को यहोवा के साम्हने जानकर*
नित चलता रहूंगा।
१० मैं ने जो ऐसा कहा है, इसे विश्वास
की कसौटी पर कस कर कहा है, कि
मैं तो बहुत ही दुःखित हुआ;
११ मैं ने उतावली से कहा,
कि सब मनुष्य झूठे हैं॥
१२ यहोवा ने मेरे जितने उपकार किए
हैं,
उनका बदला मैं उसको क्या दूं?
१३ मैं उद्धार का कटोरा उठाकर,
यहोवा से प्रार्थना करूंगा,
१४ मैं यहोवा के लिये अपनी मन्नतें सभों
की दृष्टि मे
प्रगट रूप में उसकी सारी प्रजा के
साम्हने पूरी करूंगा।
१५ यहोवा के भक्तों की मृत्यु,
उसकी दृष्टि मे अनमोल है।
१६ हे यहोवा, सुन, मैं तो तेरा दास
हूं;

* मूल में—हल्लिलूयाह।

* मूल में—यहोवा के साम्हने।

में तेरा दास, और तेरी दासी का
पुत्र हूं।
तू ने मेरे बन्धन खोल दिए हैं।
१७ मैं तुझ को धन्यवादबलि चढ़ाऊंगा,
और यहोवा से प्रार्थना करूंगा।
१८ मैं यहोवा के लिये अपनी मन्नतें,
प्रगट में उसकी सारी प्रजा के साम्हने
१९ यहोवा के भवन के आंगनों में,
हे यरूशलेम, तेरे भीतर पूरी करूंगा।
याह की स्तुति करो * !

११७ हे जाति जाति के सब लोगो,
यहोवा की स्तुति करो !
हे राज्य राज्य के सब लोगो, उसकी
प्रशंसा करो !
२ क्योंकि उसकी करुणा हमारे ऊपर
प्रबल हुई है,
और यहोवा की सच्चाई सदा की है।
याह की स्तुति करो * !

११८ यहोवा का धन्यवाद करो,
क्योंकि वह भला है;
और उसकी करुणा सदा की है !
२ इस्राएल कहे,
उसकी करुणा सदा की है।
३ हारून का घराना कहे,
उसकी करुणा सदा की है।
४ यहोवा के डरवैये कहें,
उसकी करुणा सदा की है।।
५ मैं ने सकेती में परमेश्वर को पुकारा,
परमेश्वर ने मेरी सुनकर, मुझे चौड़े
स्थान में पहुंचाया।
६ यहोवा मेरी ओर है, मैं न डरूंगा।
मनुष्य मेरा क्या कर सकता है ?
७ यहोवा मेरी ओर मेरे सहायकों में
है;
मैं अपने बैरियों पर दृष्टि कर सन्तुष्ट
हूंगा।
८ यहोवा की शरण लेनी,
मनुष्य पर भरोसा रखने से उत्तम
है।
९ यहोवा की शरण लेनी,
प्रधानों पर भी भरोसा रखने से
उत्तम है।।
१० सब जातियों ने मुझ को घेर लिया
है;
परन्तु यहोवा के नाम से मैं निश्चय
उन्हें नाश कर डालूंगा !
११ उन्हों ने मुझ को घेर लिया है,
निःसन्देह घेर लिया है,
परन्तु यहोवा के नाम से मैं निश्चय
उन्हें नाश कर डालूंगा !
१२ उन्हों ने मुझे मधुमक्खियों की नाईं
घेर लिया है,
परन्तु कांटों की आग की नाईं वे
बुझ गए;
यहोवा के नाम से मैं निश्चय उन्हें
नाश कर डालूंगा !
१३ तू ने मुझे बड़ा धक्का दिया तो था,
कि मैं गिर पड़ूं
परन्तु यहोवा ने मेरी सहायता की।
१४ परमेश्वर मेरा बल और भजन का
विषय है;
वह मेरा उद्धार ठहरा है।।
१५ धर्मियों के तम्बुओं में जयजयकार
और उद्धार की ध्वनि हो रही है,
यहोवा के दहिने हाथ से पराक्रम का
काम होता है,
१६ यहोवा का दहिना हाथ महान हुआ
है,
यहोवा के दहिने हाथ से पराक्रम का
काम होता है !

* मूल में—हल्लिलूयाह।

१७ मैं न मरूंगा वरन जीवित रहूंगा,
और परमेश्वर के कामों का वर्णन
करता रहूंगा।
१८ परमेश्वर ने मेरी बडी ताडना तो
की है,
परन्तु मुझे मृत्यु के वश में नही
किया ।।
१९ मेरे लिये धर्म के द्वार खोलो,
मैं उन से प्रवेश करके याह का
धन्यवाद करूगा ।।
२० यहोवा का द्वार यही है,
इस से धर्मी प्रवेश करने पाएगे ।।
२१ हे यहोवा मैं तेरा धन्यवाद करूगा,
क्योंकि तू ने मेरी सुन ली है,
और मेरा उद्धार ठहर गया है।
२२ राजमिस्त्रियों ने जिस पत्थर को
निकम्मा ठहराया था
वही कोने का सिरा हो गया है।
२३ यह तो यहोवा की ओर से हुआ है,
यह हमारी दृष्टि मे अद्भुत है।
२४ आज वह दिन है जो यहोवा ने
बनाया है;
हम इस मे मगन और आनन्दित
हों।
२५ हे यहोवा, बिनती सुन, उद्धार कर !
हे यहोवा, बिनती सुन, सफलता दे !
२६ धन्य है वह जो यहोवा के नाम से
आता है !
हम ने तुम को यहोवा के घर से
आशीर्वाद दिया है।
२७ यहोवा ईश्वर है, और उस ने हम को
प्रकाश दिया है।
यज्ञपशु को वेदी के सीगो से रस्सियो
से बान्धो !
२८ हे यहोवा, तू मेरा ईश्वर है, मैं तेरा
धन्यवाद करूंगा;
तू मेरा परमेश्वर है, मै तुझ को
सराहूंगा ।।
२९ यहोवा का धन्यवाद करो, क्योंकि
वह भला है;
और उसकी करुणा सदा बनी रहेगी !

(आलेफ)

११९ क्या ही धन्य है वे जो चाल
के खरे है,
और यहोवा की व्यवस्था पर चलते
है !
२ क्या ही धन्य है वे जो उसकी चितौ-
नियों को मानते है,
और पूर्ण मन से उसके पास आते है !
३ फिर वे कुटिलता का काम नही करते,
वे उसके मार्गों मे चलते है।
४ तू ने अपने उपदेश इसलिये दिए हैं,
कि वे यत्न से माने जाए।
५ भला होता कि
तेरी विधियों के मानने के लिये मेरी
चालचलन दृढ़ हो जाए !
६ तब मैं तेरी सब आज्ञाओ की ओर
चित्त लगाए रहूगा,
और मेरी आशा न टूटेगी।
७ जब मैं तेरे धर्ममय नियमो को
सीखूगा,
तब तेरा धन्यवाद सीधे मन से
करूंगा।
८ मैं तेरी विधियों को मानूगा :
मुझे पूरी रीति से न तज !

(बेथ)

९ जवान अपनी चाल को किस उपाय
से शुद्ध रखे ?
तेरे वचन के अनुसार सावधान रहने
से।

१० मैं पूरे मन से तेरी खोज में लगा हूं,
मुझे तेरी आज्ञाओं की बाट से भटकने न दे!
११ मैं ने तेरे वचन को अपने हृदय में रख छोड़ा है,
कि तेरे विरुद्ध पाप न करूं।
१२ हे यहोवा, तू धन्य है;
मुझे अपनी विधियां सिखा!
१३ तेरे सब कहे हुए* नियमों का वर्णन,
मैं ने अपने मुंह से किया है।
१४ मैं तेरी चितौनियों के मार्ग से,
मानो सब प्रकार के धन से हर्षित हुआ हूं।
१५ मैं तेरे उपदेशों पर ध्यान करूंगा,
और तेरे मार्गों की ओर दृष्टि रखूंगा।
१६ मैं तेरी विधियों से सुख पाऊंगा;
और तेरे वचन को न भूलूंगा॥

(गिमेल)

१७ अपने दास का उपकार कर, कि मैं जीवित रहूं,
और तेरे वचन पर चलता रहूं।
१८ मेरी आंखें खोल दे, कि मैं तेरी व्यवस्था की अद्भुत बातें देख सकूं।
१९ मैं तो पृथ्वी पर परदेशी हूं;
अपनी आज्ञाओं को मुझ से छिपाए न रख!
२० मेरा मन तेरे नियमों की अभिलाषा के कारण हर समय खेदित रहता है।
२१ तू ने अभिमानियों को, जो शापित हैं, घुड़का है,
वे तेरी आज्ञाओं की बाट से भटके हुए हैं।

* मूल में—तेरे मुख के।

२२ मेरी नामधराई और अपमान दूर कर,
क्योंकि मैं तेरी चितौनियों को पकड़े हूं।
२३ हाकिम भी बैठे हुए आपस में मेरे विरुद्ध बातें करते थे,
परन्तु तेरा दास तेरी विधियों पर ध्यान करता रहा।
२४ तेरी चितौनियां मेरा सुखमूल
और मेरे मन्त्री हैं॥

(दाल्थ)

२५ मैं* धूल में पड़ा हूं,
तू अपने वचन के अनुसार मुझ को जिला!
२६ मैं ने अपनी चालचलन का तुझ से वर्णन किया है और तू ने मेरी बात मान ली है;
तू मुझ को अपनी विधियां सिखा!
२७ अपने उपदेशों का मार्ग मुझे बता,
तब मैं तेरे आश्चर्यकर्मों पर ध्यान करूंगा।
२८ मेरा जीव उदासी के मारे गल चला है;
तू अपने वचन के अनुसार मुझे सम्भाल!
२९ मुझ को झूठ के मार्ग से दूर कर;
और करुणा करके अपनी व्यवस्था मुझे दे।
३० मैं ने सच्चाई का मार्ग चुन लिया है,
तेरे नियमों की ओर मैं चित्त लगाए रहता हूं।
३१ मैं तेरी चितौनियों में लवलीन हूं,
हे यहोवा, मेरी आशा न तोड़!

* मूल में—मेरा जीव।

३२ जब तू मेरा हियाव बढ़ाएगा,
तब मैं तेरी आज्ञाओं के मार्ग मे दौड़ूंगा ॥

(हे)

३३ हे यहोवा, मुझे अपनी विधियों का मार्ग दिखा दे;
तब मैं उसे अन्त तक पकड़े रहूंगा।
३४ मुझे समझ दे, तब मैं तेरी व्यवस्था को पकड़े रहूंगा
और पूर्ण मन से उस पर चलूंगा।
३५ अपनी आज्ञाओं के पथ मे मुझ को चला,
क्योंकि मैं उसी से प्रसन्न हू।
३६ मेरे मन को लोभ की ओर नही,
अपनी चितौनियों ही की ओर फेर दे।
३७ मेरी आंखों को व्यर्थ वस्तुओं की ओर से फेर दे;
तू अपने मार्ग मे मुझे जिला।
३८ तेरा वचन जो तेरे भय माननेवालो के लिये है,
उसको अपने दास के निमित्त भी पूरा कर।
३९ जिस नामधराई से मैं डरता हू, उसे दूर कर;
क्योंकि तेरे नियम उत्तम हैं।
४० देख, मै तेरे उपदेशों का अभिलाषी हूं;
अपने धर्म के कारण मुझ को जिला ॥

(वाव)

४१ हे यहोवा, तेरी करुणा और तेरा किया हुआ उद्धार,
तेरे वचन के अनुसार, मुझ को भी मिले;
४२ तब मैं अपनी नामधराई करनेवालों को कुछ उत्तर दे सकूंगा,
क्योकि मेरा भरोसा, तेरे वचन पर है।
४३ मुझे अपने सत्य वचन कहने से न रोक *
क्योंकि मेरी आशा तेरे नियमों पर है।
४४ तब मै तेरी व्यवस्था पर लगातार,
सदा सर्वदा चलता रहूंगा;
४५ और मैं चौडे स्थान मे चला फिरा करूंगा,
क्योंकि मैं ने तेरे उपदेशों की सुधि रखी है।
४६ और मैं तेरी चितौनियों की चर्चा राजाओं के साम्हने भी करूंगा,
और संकोच न करूंगा;
४७ क्योंकि मैं तेरी आज्ञाओं के कारण सुखी हूं,
और मै उन में प्रीति रखता हूं।
४८ मैं तेरी आज्ञाओं की ओर जिन में मैं प्रीति रखता हूं, हाथ फैलाऊंगा,
और तेरी विधियों पर ध्यान करूंगा ॥

(ज़ैन)

४९ जो वचन तू ने अपने दास को दिया है, उसे स्मरण कर,
क्योंकि तू ने मुझे आशा दी है।
५० मेरे दुःख मे मुझे शान्ति उसी से हुई है,
क्योंकि तेरे वचन के द्वारा मैं ने जीवन पाया है।
५१ अभिमानियों ने मुझे अत्यन्त ठट्ठे में उड़ाया है,
तौभी मैं तेरी व्यवस्था से नही हटा।

---

* मूल में—मेरे मुंह में से बिल्कुल न छीन।

५२ हे यहोवा, मैं ने तेरे प्राचीन नियमों को स्मरण करके
शान्ति पाई है।
५३ जो दुष्ट तेरी व्यवस्था को छोड़े हुए हैं,
उनके कारण मैं सन्ताप से जलता हूं।
५४ जहां मैं परदेशी होकर रहता हूं, वहां तेरी विधियां,
मेरे गीत गाने का विषय बनी हैं।
५५ हे यहोवा, मैं ने रात को तेरा नाम स्मरण किया,
और तेरी व्यवस्था पर चला हूं।
५६ यह मुझ से इस कारण हुआ,
कि मैं तेरे उपदेशों को पकड़े हुए था॥

(खेथ)

५७ यहोवा मेरा भाग है;
मैं ने तेरे वचनों के अनुसार चलने का निश्चय किया है।
५८ मैं ने पूरे मन से तुझे मनाया है,
इसलिये अपने वचन के अनुसार मुझ पर अनुग्रह कर।
५९ मैं ने अपनी चालचलन को सोचा,
और तेरी चितौनियों का मार्ग लिया।
६० मैं ने तेरी आज्ञाओं के मानने में
विलम्ब नहीं, फुर्ती की है।
६१ मैं दुष्टों की रस्सियों से बन्ध गया हूं,
तौभी मैं तेरी व्यवस्था को नहीं भूला।
६२ तेरे धर्ममय नियमों के कारण
मैं आधी रात को तेरा धन्यवाद करने को उठूंगा।
६३ जितने तेरा भय मानते और तेरे उपदेशों पर चलते हैं,
उनका मैं संगी हूं।
६४ हे यहोवा, तेरी करुणा पृथ्वी में भरी हुई है,
तू मुझे अपनी विधियां सिखा!

(टेथ)

६५ हे यहोवा, तू ने अपने वचन के अनुसार
अपने दास के संग भलाई की है।
६६ मुझे भली विवेक-शक्ति और ज्ञान दे,
क्योंकि मैं ने तेरी आज्ञाओं का विश्वास किया है।
६७ उस से पहले कि मैं दुःखित हुआ, मैं भटकता था,
परन्तु अब मैं तेरे वचन को मानता हूं।
६८ तू भला है, और भला करता भी है;
मुझे अपनी विधियां सिखा।
६९ अभिमानियों ने तो मेरे विरुद्ध झूठ बात गढ़ी है,
परन्तु मैं तेरे उपदेशों को पूरे मन से पकड़े रहूंगा।
७० उनका मन मोटा * हो गया है,
परन्तु मैं तेरी व्यवस्था के कारण सुखी हूं।
७१ मुझे जो दुःख हुआ वह मेरे लिये भला ही हुआ है,
जिस से मैं तेरी विधियों को सीख सकूं।
७२ तेरी दी हुई व्यवस्था मेरे लिये
हजारों रुपयों और मुहरों से भी उत्तम है॥

(योध)

७३ तेरे हाथों से मैं बनाया और रचा गया हूं;
मुझे समझ दे कि मैं तेरी आज्ञाओं को सीखूं।
७४ तेरे डरवैये मुझे देखकर आनन्दित होंगे,
क्योंकि मैं ने तेरे वचन पर आशा लगाई है।

* मूल में—चर्बी के समान मोटा।

७५ हे यहोवा, मैं जान गया कि तेरे नियम
धर्ममय हैं,
और तू ने अपने सच्चाई के अनुसार
मुझे दुःख दिया है।
७६ मुझे अपनी करुणा से शान्ति दे,
क्योंकि तू ने अपने दास को ऐसा ही
वचन दिया है।
७७ तेरी दया मुझ पर हो, तब मैं जीवित
रहूंगा,
क्योंकि मैं तेरी व्यवस्था से सुखी हूं।
७८ अभिमानियों की आशा टूटे, क्योंकि
उन्हों ने मुझे झूठ के द्वारा गिरा
दिया है,
परन्तु मैं तेरे उपदेशों पर ध्यान
करूंगा।
७९ जो तेरा भय मानते हैं, वह मेरी
ओर फिरें,
तब वे तेरी चितौनियों को समझ
लेंगे।
८० मेरा मन तेरी विधियों के मानने
में सिद्ध हो,
ऐसा न हो कि मुझे लज्जित होना
पड़े ॥

(क़ाफ)

८१ मेरा प्राण तेरे उद्धार के लिये बेचैन
है;
परन्तु मुझे तेरे वचन पर आशा
रहती है।
८२ मेरी आंखें तेरे वचन के पूरे होने की
बाट जोहते जोहते रह गईं हैं,
और मैं कहता हूं कि तू मुझे कब
शान्ति देगा?
८३ क्योंकि मैं धूएं में की कुप्पी के समान
हो गया हूं,
तौभी तेरी विधियों को नहीं भूला।
८४ तेरे दास के कितने दिन रह गए
हैं?
तू मेरे पीछे पड़े हुओं को दण्ड कब
देगा?
८५ अभिमानी जो तेरी व्यवस्था के
अनुसार नहीं चलते,
उन्हों ने मेरे लिये गड़हे खोदे हैं।
८६ तेरी सब आज्ञाएं विश्वासयोग्य हैं;
वे लोग झूठ बोलते हुए मेरे पीछे
पड़े हैं; तू मेरी सहायता कर!
८७ वे मुझ को पृथ्वी पर से मिटा डालने
ही पर थे,
परन्तु मैं ने तेरे उपदेशों को नहीं
छोड़ा।
८८ अपनी करुणा के अनुसार मुझ को
जिला,
तब मैं तेरी दी हुई * चितौनी को
मानूंगा ॥

(लामेध)

८९ हे यहोवा, तेरा वचन,
आकाश में सदा तक स्थिर रहता है।
९० तेरी सच्चाई पीढ़ी से पीढ़ी तक बनी
रहती है;
तू ने पृथ्वी को स्थिर किया, इसलिये
वह बनी है।
९१ वे आज के दिन तक तेरे नियमों के
अनुसार ठहरे हैं;
क्योंकि सारी सृष्टि तेरे अधीन है।
९२ यदि मैं तेरी व्यवस्था से सुखी न
होता,
तो मैं दुःख के समय नाश हो जाता।
९३ मैं तेरे उपदेशों को कभी न भूलूंगा;
क्योंकि उन्हीं के द्वारा तू ने मुझे
जिलाया है।

* मूल में—तेरे मुख की।

९४ मैं तेरा ही हूं, तू मेरा उद्धार कर;
क्योंकि मैं तेरे उपदेशों की सुधि रखता हूं।
९५ दुष्ट मेरा नाश करने के लिये मेरी घात में लगे हैं;
परन्तु मैं तेरी चितौनियों पर ध्यान करता हूं।
९६ जितनी बातें पूरी जान पड़ती हैं, उन सब को तो मैं ने अधूरी पाया है*,
परन्तु तेरी आज्ञा का विस्तार बड़ा है॥

(मीम)

९७ अहा! मैं तेरी व्यवस्था में कैसी प्रीति रखता हूं!
दिन भर मेरा ध्यान उसी पर लगा रहता है।
९८ तू अपनी आज्ञाओं के द्वारा मुझे अपने शत्रुओं से अधिक बुद्धिमान करता है,
क्योंकि वे सदा मेरे मन में रहती हैं।
९९ मैं अपने सब शिक्षकों से भी अधिक समझ रखता हूं,
क्योंकि मेरा ध्यान तेरी चितौनियों पर लगा है।
१०० मैं पुरनियों से भी समझदार हूं,
क्योंकि मैं तेरे उपदेशों को पकड़े हुए हूं।
१०१ मैं ने अपने पावों को हर एक बुरे रास्ते से रोक रखा है,
जिस से मैं तेरे वचन के अनुसार चलूं।

* मूल में—सारी पूर्णता का मैं ने अंत देखा है।

१०२ मैं तेरे नियमों से नहीं हटा,
क्योंकि तू ही ने मुझे शिक्षा दी है।
१०३ तेरे वचन मुझ को* कैसे मीठे लगते हैं,
वे मेरे मुंह में मधु से भी मीठे हैं!
१०४ तेरे उपदेशों के कारण मैं समझदार हो जाता हूं,
इसलिये मैं सब मिथ्या मार्गों से बैर रखता हूं॥

(नून)

१०५ तेरा वचन मेरे पांव के लिये दीपक,
और मेरे मार्ग के लिये उजियाला है।
१०६ मैं ने शपथ खाई, और ठाना भी है,
कि मैं तेरे धर्ममय नियमों के अनुसार चलूंगा।
१०७ मैं अत्यन्त दुःख में पड़ा हूं;
हे यहोवा, अपने वचन के अनुसार मुझे जिला।
१०८ हे यहोवा, मेरे वचनों को स्वेच्छाबलि जानकर ग्रहण कर,
और अपने नियमों को मुझे सिखा।
१०९ मेरा प्राण निरन्तर मेरी हथेली पर रहता है,
तौभी मैं तेरी व्यवस्था को भूल नहीं गया।
११० दुष्टों ने मेरे लिये फन्दा लगाया है,
परन्तु मैं तेरे उपदेशों के मार्ग से नहीं भटका।
१११ मैं ने तेरी चितौनियों को सदा के लिये अपना निज भाग कर लिया है,
क्योंकि वे मेरे हृदय के हर्ष का कारण हैं।

* मूल में—मेरे तालू को।

११२ मैं ने अपने मन को इस बात पर लगाया है,
कि अन्त तक तेरी विधियों पर सदा चलता रहूं ।।

(सामेख)

११३ मैं दुचित्तों से तो बैर रखता हूं,
परन्तु तेरी व्यवस्था से प्रीति रखता हूं ।
११४ तू मेरी आड़ और ढाल है;
मेरी आशा तेरे वचन पर है ।
११५ हे कुकर्मियो, मुझ से दूर हो जाओ,
कि मैं अपने परमेश्वर की आज्ञाओं को पकड़े रहूं !
११६ हे यहोवा, अपने वचन के अनुसार मुझे सम्भाल, कि मैं जीवित रहूं,
और मेरी आशा को न तोड़ !
११७ मुझे थांभ रख, तब मैं बचा रहूंगा,
और निरन्तर तेरी विधियों की ओर चित्त लगाए रहूंगा !
११८ जितने तेरी विधियों के मार्ग से भटक जाते हैं, उन सब को तू तुच्छ जानता है,
क्योंकि उनकी चतुराई झूठ है ।
११९ तू ने पृथ्वी के सब दुष्टों को धातु के मैल के समान दूर किया है,
इस कारण मैं तेरी चितौनियों से प्रीति रखता हूं ।
१२० तेरे भय से मेरा शरीर कांप उठता है,
और मैं तेरे नियमों से डरता हूं ।।

(ऐन)

१२१ मैं ने तो न्याय और धर्म का काम किया है,
तू मुझे अन्धेर करनेवालों के हाथ में न छोड़ ।
१२२ अपने दास की भलाई के लिये जामिन हो, ताकि
अभिमानी मुझ पर अन्धेर न करने पाए ।
१२३ मेरी आंखें तुझ से उद्धार पाने, और तेरे धर्ममय वचन के पूरे होने की बाट जोहते जोहते रह गई हैं ।
१२४ अपने दास के संग अपनी करुणा के अनुसार बर्ताव कर,
और अपनी विधियां मुझे सिखा ।
१२५ मैं तेरा दास हूं, तू मुझे समझ दे
कि मैं तेरी चितौनियों को समझूं ।
१२६ वह समय आया है, कि यहोवा काम करे,
क्योंकि लोगों ने तेरी व्यवस्था को तोड़ दिया है ।
१२७ इस कारण मैं तेरी आज्ञाओं को सोने से वरन कुन्दन से भी अधिक प्रिय मानता हूं ।
१२८ इसी कारण मैं तेरे सब उपदेशों को सब विषयों में ठीक जानता हूं;
और सब मिथ्या मार्गों से बैर रखता हूं ।।

(पे)

१२९ तेरी चितौनियां अनूप हैं,
इस कारण मैं उन्हें अपने जी से पकड़े हुए हूं ।
१३० तेरी बातों के खुलने से प्रकाश होता है;
उस से भोले लोग समझ प्राप्त करते हैं ।
१३१ मैं मुंह खोलकर हांफने लगा,
क्योंकि मैं तेरी आज्ञाओं का प्यासा था ।

१३२ जैसी तेरी रीति अपने नाम की प्रीति रखनेवालों से है,
वैसे ही मेरी ओर भी फिरकर मुझ पर अनुग्रह कर।
१३३ मेरे पैरों को अपने वचन के मार्ग पर स्थिर कर,
और किसी अनर्थ बात को मुझ पर प्रभुता न करने दे।
१३४ मुझे मनुष्यों के अन्धेर से छुड़ा ले,
तब मैं तेरे उपदेशों को मानूंगा।
१३५ अपने दास पर अपने मुख का प्रकाश चमका दे,
और अपनी विधियां मुझे सिखा।
१३६ मेरी आंखों से जल की धारा बहती रहती है,
क्योंकि लोग तेरी व्यवस्था को नहीं मानते॥

(सादे)

१३७ हे यहोवा तू धर्मी है,
और तेरे नियम सीधे हैं।
१३८ तू ने अपनी चितौनियों को
धर्म और पूरी सत्यता से कहा है।
१३९ मैं तेरी धुन में भस्म हो रहा हूं,
क्योंकि मेरे सतानेवाले तेरे वचनों को भूल गए हैं।
१४० तेरा वचन पूरी रीति से ताया हुआ है,
इसलिये तेरा दास उस में प्रीति रखता है।
१४१ मैं छोटा और तुच्छ हूं,
तौभी मैं तेरे उपदेशों को नहीं भूलता।
१४२ तेरा धर्म सदा का धर्म है,
और तेरी व्यवस्था सत्य है।
१४३ मैं संकट और सकेती में फंसा हूं,
परन्तु मैं तेरी आज्ञाओं से सुखी हूं।
१४४ तेरी चितौनियां सदा धर्ममय हैं;
तू मुझ को समझ दे कि मैं जीवित रहूं॥

(क़ाफ़)

१४५ मैं ने सारे मन से प्रार्थना की है,
हे यहोवा मेरी सुन लेना!
मैं तेरी विधियों को पकड़े रहूंगा।
१४६ मैं ने तुझ से प्रार्थना की है, तू मेरा उद्धार कर,
और मैं तेरी चितौनियों को माना करूंगा।
१४७ मैं ने पौ फटने से पहिले दोहाई दी;
मेरी आशा तेरे वचनों पर थी।
१४८ मेरी आंखें रात के एक एक पहर से पहिले खुल गईं,
कि मैं तेरे वचन पर ध्यान करूं।
१४९ अपनी करुणा के अनुसार मेरी सुन ले,
हे यहोवा, अपनी रीति के अनुसार मुझे जीवित कर।
१५० जो दुष्टता में धुन लगाते हैं, वे निकट आ गए हैं,
वे तेरी व्यवस्था से दूर हैं।
१५१ हे यहोवा, तू निकट है,
और तेरी सब आज्ञाएं सत्य हैं।
१५२ बहुत काल से मैं तेरी चितौनियों को जानता हूं,
कि तू ने उनकी नेव सदा के लिये डाली है॥

(रेश)

१५३ मेरे दुःख को देखकर मुझे छुड़ा ले,
क्योंकि मैं तेरी व्यवस्था को भूल नहीं गया।

१५४ मेरा मुकद्दमा लड, और मुझे छुड़ा ले;
अपने वचन के अनुसार मुझ को जिला।
१५५ दुष्टों को उद्धार मिलना कठिन है *,
क्योंकि वे तेरी विधियों की सुधि नही रखते।
१५६ हे यहोवा, तेरी दया तो बडी है;
इसलिये अपने नियमों के अनुसार मुझे जिला।
१५७ मेरा पीछा करनेवाले और मेरे सतानेवाले बहुत है,
परन्तु मै तेरी चितौनियों से नही हटता।
१५८ मै विश्वासघातियों को देखकर उदास हुआ,
क्योंकि वे तेरे वचन को नही मानते।
१५९ देख, मै तेरे नियमो से कैसी प्रीति रखता हू !
हे यहोवा, अपनी करुणा के अनुसार मुझ को जिला।
१६० तेरा सारा वचन † सत्य ही है;
और तेरा एक एक धर्ममय नियम सदा काल तक अटल है।।

(शीन)

१६१ हाकिम व्यर्थ मेरे पीछे पडे है,
परन्तु मेरा हृदय तेरे वचनों का भय मानता है।
१६२ जैसे कोई बडी लूट पाकर हर्षित होता है,
वैसे ही मै तेरे वचन के कारण हर्षित हू।

* मूल में—उद्धार दुष्टों से दूर है।
† मूल में—तेरे वचन का जोड़।

१६३ झूठ से तो मै बैर और घृणा रखता हू,
परन्तु तेरी व्यवस्था से प्रीति रखता हू।
१६४ तेरे धर्ममय नियमों के कारण मै प्रतिदिन सात बेर तेरी स्तुति करता हू।
१६५ तेरी व्यवस्था से प्रीति रखनेवालों को बडी शान्ति होती है;
और उनको कुछ ठोकर नहीं लगती।
१६६ हे यहोवा, मै तुझ से उद्धार पाने की आशा रखता हूं;
और तेरी आज्ञाओं पर चलता आया हू।
१६७ मै तेरी चितौनियों को जी से मानता हूं,
और उन से बहुत प्रीति रखता आया हू।
१६८ मै तेरे उपदेशों और चितौनियों को मानता आया हू,
क्योंकि मेरी सारी चालचलन तेरे सम्मुख प्रगट है।।

(ताव)

१६९ हे यहोवा, मेरी दोहाई तुझ तक पहुचे;
तू अपने वचन के अनुसार मुझे समझ दे !
१७० मेरा गिडगिडाना तुझ तक पहुचे;
तू अपने वचन के अनुसार मुझे छुडा ले।
१७१ मेरे मुह से स्तुति निकला करे *,
क्योंकि तू मुझे अपनी विधियां सिखाता है।

* मूल में—मेरे होंठ स्तुति बहाए।

१७२ मैं तेरे वचन का गीत गाऊंगा,
क्योंकि तेरी सब आज्ञाएं धर्ममय हैं।
१७३ तेरा हाथ मेरी सहायता करने को तैयार रहता है,
क्योंकि मैं ने तेरे उपदेशों को अपनाया है।
१७४ हे यहोवा, मैं तुझ से उद्धार पाने की अभिलाषा करता हूं,
मैं तेरी व्यवस्था से सुखी हूं।
१७५ मुझे जिला, और मैं तेरी स्तुति करूंगा,
तेरे नियमों से मेरी सहायता हो।
१७६ मैं खोई हुई भेड़ की नाईं भटका हूं; तू अपने दास को ढूंढ ले,
क्योंकि मैं तेरी आज्ञाओं को भूल नहीं गया॥

(यात्रा का गीत)

१२० संकट के समय मैं ने यहोवा को पुकारा,
और उस ने मेरी सुन ली।
२ हे यहोवा, झूठ बोलनेवाले मुंह से
और छली जीभ से मेरी रक्षा कर॥
३ हे छली जीभ,
तुझ को क्या मिले? और तेरे साथ और क्या अधिक किया जाए?
४ वीर के नोकीले तीर
और झाऊ के अंगारे!
५ हाय, हाय, क्योंकि मुझे मेशेक में परदेशी होकर रहना पड़ा
और केदार के तम्बुओं में बसना पड़ा है!
६ बहुत काल से मुझ को
मेल के बैरियों के साथ बसना पड़ा है।
७ मैं तो मेल चाहता हूं;
परन्तु मेरे बोलते ही, वे लड़ना चाहते हैं!

(यात्रा का गीत)

१२१ मैं अपनी आंखें पर्वतों की ओर लगाऊंगा*।
मुझे सहायता कहां से मिलेगी?
२ मुझे सहायता यहोवा की ओर से मिलती है,
जो आकाश और पृथ्वी का कर्त्ता है॥
३ वह तेरे पांव को टलने न देगा,
तेरा रक्षक कभी न ऊंघे।
४ सुन, इस्राएल का रक्षक,
न ऊंघेगा और न सोएगा॥
५ यहोवा तेरा रक्षक है;
यहोवा तेरी दहिनी ओर तेरी आड़ है।
६ न तो दिन को धूप से,
और न रात को चाँदनी से तेरी कुछ हानि होगी॥
७ यहोवा सारी विपत्ति से तेरी रक्षा करेगा;
वह तेरे प्राण की रक्षा करेगा।
८ यहोवा तेरे आने जाने में
तेरी रक्षा अब से लेकर सदा तक करता रहेगा॥

(यात्रा का गीत। दाऊद का)

१२२ जब लोगों ने मुझ से कहा, कि हम यहोवा के भवन को चलें,
तब मैं आनन्दित हुआ।
२ हे यरूशलेम, तेरे फाटकों के भीतर,
हम खड़े हो गए हैं!

* मूल में—उठाऊंगा।

३ हे यरूशलेम, तू ऐसे नगर के समान बना है,
जिसके घर एक दूसरे से मिले हुए हैं।
४ वहां याह के गोत्र गोत्र के लोग
यहोवा के नाम का धन्यवाद करने को जाते हैं;
यह इस्राएल के लिये साक्षी है।
५ वहा तो न्याय के सिंहासन,
दाऊद के घराने के लिये धरे हुए हैं॥
६ यरूशलेम की शान्ति का वरदान मांगो,
तेरे प्रेमी कुशल से रहें!
७ तेरी शहरपनाह के भीतर शान्ति,
और तेरे महलों मे कुशल होवे!
८ अपने भाइयों और सगियों के निमित्त,
मैं कहूंगा कि तुझ मे शान्ति होवे!
९ अपने परमेश्वर यहोवा के भवन के निमित्त,
मैं तेरी भलाई का यत्न करूगा॥

(यात्रा का गीत)

१२३ हे स्वर्ग मे विराजमान
मैं अपनी आंखे तेरी ओर लगाता* हूं!
२ देख, जैसे दासों की आंखे अपने स्वामियों के हाथ की ओर,
और जैसे दासियों की आंखे अपनी स्वामिनी के हाथ की ओर लगी रहती है,
वैसे ही हमारी आंखे हमारे परमेश्वर यहोवा की ओर उस समय तक लगी रहेंगी,
जब तक वह हम पर अनुग्रह न करे॥
३ हम पर अनुग्रह कर, हे यहोवा, हम पर अनुग्रह कर,

* मूल में—उठाता।

क्योंकि हम अपमान से बहुत ही भर गए है।
४ हमारा जीव सुखी लोगों के ठट्ठों से,
और अहंकारियों के अपमान से
बहुत ही भर गया है॥

(यात्रा का गीत। दाऊद का)

१२४ इस्राएल यह कहे,
कि यदि हमारी ओर यहोवा न होता,
२ यदि यहोवा उस समय हमारी ओर न होता
जब मनुष्यों ने हम पर चढ़ाई की,
३ तो वे हम को उसी समय जीवित निगल जाते,
जब उनका क्रोध हम पर भडका था,
४ हम उसी समय जल मे डूब जाते
और धारा मे बह जाते*;
५ उमड़ते† जल मे हम उसी समय ही बह जाते॥
६ धन्य है यहोवा,
जिस ने हम को उनके दांतों तले जाने न दिया!
७ हमारा जीव पक्षी की नाईं चिड़ीमार के जाल से छूट गया;
जाल फट गया, हम बच निकले!
८ यहोवा जो आकाश और पृथ्वी का कर्त्ता है,
हमारी सहायता उसी के नाम से होती है।

(यात्रा का गीत)

१२५ जो यहोवा पर भरोसा रखते हैं,
वे सिय्योन पर्वत के समान हैं,

* मूल में—नदी हमारे प्राण के ऊपर से जाती।
† मूल में—अभिमानी।

जो टलता नही, वरन सदा बना
रहता है।
२ जिस प्रकार यरूशलेम के चारों ओर
पहाड़ है,
उसी प्रकार यहोवा अपनी प्रजा के
चारों ओर अब से लेकर सर्वदा
तक बना रहेगा।
३ क्योंकि दुष्टों का राजदण्ड धर्मियो
के भाग पर बना न रहेगा,
ऐसा न हो कि धर्मी अपने हाथ
कुटिल काम की ओर बढाए ।।
४ हे यहोवा, भलों का,
और सीधे मनवालो का भला कर!
५ परन्तु जो मुडकर टेढ़े मार्गों मे
चलते हैं,
उनको यहोवा अनर्थकारियों के सग
निकाल देगा!
इस्राएल को शान्ति मिले!

(यात्रा का गीत)

१२६ जब यहोवा सिय्योन से
लौटनेवालों को लौटा ले
आया,
तब हम स्वप्न देखनेवाले से हो गए।
२ तब हम आनन्द से हंसने
और जयजयकार करने लगे*;
तब जाति जाति के बीच में कहा
जाता था,
कि यहोवा ने, इनके साथ बडे बड़े
काम किए हैं।
३ यहोवा ने हमारे साथ बडे बडे काम
किए है;
और इस से हम आनन्दित है।।
४ हे यहोवा, दक्खिन देश के नालों की
नाईं,

* मूल में—हमारा मुंह हंसी से और हमारी जीभ ऊंचे स्वर के गीत से भर गई।

हमारे बन्धुओं* को लौटा ले आ!
५ जो आंसू बहाते हुए बोते हैं,
वे जयजयकार करते हुए लवने
पाएंगे।
६ चाहे बोनेवाला बीज लेकर रोता
हुआ चला जाए,
परन्तु वह फिर पूलिया लिए जयजय-
कार करता हुआ निश्चय लौट
आएगा।।

(यात्रा का गीत। सुलैमान का)

१२७ यदि घर को यहोवा न
बनाए,
तो उसके बनानेवालों का परिश्रम
व्यर्थ होगा।
यदि नगर की रक्षा यहोवा न करे,
तो रखवाले का जागना व्यर्थ ही
होगा।
२ तुम जो सवेरे उठते और देर करके
विश्राम करते
और दुःख भरी रोटी खाते हो, यह
सब तुम्हारे लिये व्यर्थ ही है;
क्योंकि वह अपने प्रियों को योंही
नीद दान करता है।।
३ देखो, लड़के यहोवा के दिए हुए
भाग है,
गर्भ का फल उसकी ओर से प्रतिफल
है।
४ जैसे वीर के हाथ मे तीर,
वैसे ही जवानी के लड़के होते है।
५ क्या ही धन्य है वह पुरुष जिस ने
अपने तर्कश को उन से भर लिया
हो!
वह फाटक के पास शत्रुओं से बाते
करते संकोच न करेगा।।

* मूल में—हमारी बंधुआई।

(यात्रा का गीत)

१२८ क्या ही धन्य है हर एक जो
यहोवा का भय मानता है,
और उसके मार्गों पर चलता है!
२ तू अपनी कमाई को निश्चय खाने
पाएगा;
तू धन्य होगा, और तेरा भला ही
होगा ।।
३ तेरे घर के भीतर तेरी स्त्री फलवन्त
दाखलता सी होगी,
तेरी मेज के चारो ओर तेरे बालक
जलपाई के पौधे से होंगे।
४ सुन, जो पुरुष यहोवा का भय मानता
हो,
वह ऐसी ही आशीष पाएगा ।।
५ यहोवा तुझे सिय्योन से आशीष देवे,
और तू जीवन भर यरूशलेम का
कुशल देखता रहे!
६ वरन तू अपने नाती-पोतो को भी
देखने पाए!
इस्राएल को शान्ति मिले!

(यात्रा का गीत)

१२९ इस्राएल अब यह कहे,
कि मेरे बचपन से लोग मुझे
बार बार क्लेश देते आए है,
२ मेरे बचपन से वे मुझ को बार बार
क्लेश देते तो आए है,
परन्तु मुझ पर प्रबल नही हुए।
३ हलवाहों ने मेरी पीठ के ऊपर हल
चलाया,
और लम्बी लम्बी रेखाएं की।
४ यहोवा धर्मी है;
उस ने दुष्टो के फन्दों को काट डाला
है।
५ जितने सिय्योन से बैर रखते है,
उन सभों की आशा टूटे, और उनको
पीछे हटना पड़े!
६ वे छत पर की घास के समान हों,
जो बढ़ने से पहिले सूख जाती है;
७ जिस मे कोई लवैया अपनी मुट्ठी नही
भरता,
न पूलियो का कोई बान्धनेवाला
अपनी अकवार भर पाता है,
८ और न आने जानेवाले यह कहते है,
कि यहोवा की आशीष तुम पर
होवे!
हम तुम को यहोवा का नाम से
आशीर्वाद देते है!

(यात्रा का गीत)

१३० हे यहोवा, मै ने गहिरे स्थानों
मे से तुझ को पुकारा है!
२ हे प्रभु, मेरी सुन!
तेरे कान मेरे गिड़गिड़ाने की ओर
ध्यान से लगे रहे!
३ हे याह, यदि तू अधर्म के कामो का
लेखा ले,
तो हे प्रभु कौन खड़ा रह सकेगा?
४ परन्तु तू क्षमा करनेवाला है *,
जिस से तेरा भय माना जाए ।।
५ मै यहोवा की बाट जोहता हू, मै जी
से उसकी बाट जोहता हू,
और मेरी आशा उसके वचन पर
है;
६ पहरुए जितना भोर को चाहते है, हा,
पहरुए जितना भोर को चाहते हैं,
उस से भी अधिक मै यहोवा को अपने
प्राणो से चाहता हूं ।।
७ इस्राएल यहोवा पर आशा लगाए
रहे!

* मूल में—तेरे पास क्षमा है।

क्योंकि यहोवा करुणा करनेवाला
और पूरा छुटकारा देनेवाला है * ।
८ इस्राएल को उसके सारे अधर्म के
कामों से
वही छुटकारा देगा ।।

(यात्रा का गीत । दाऊद का)

१३१ हे यहोवा, न तो मेरा मन
गर्व से और न मेरी दृष्टि
घमण्ड से भरी है,
और जो बातें बड़ी और मेरे लिये
अधिक कठिन हैं,
उन से मैं काम नहीं रखता ।
२ निश्चय मैं ने अपने मन को † शान्त
और चुप कर दिया है,
जैसा दूध छुड़ाया हुआ लड़का अपनी
मां की गोद में ‡ रहता है,
वैसे ही दूध छुड़ाए हुए लड़के के समान
मेरा मन भी रहता है § ।।
३ हे इस्राएल, अब से लेकर सदा सर्वदा
यहोवा ही पर आशा लगाए रह !

(यात्रा का गीत)

१३२ हे यहोवा, दाऊद के लिये
उसकी सारी दुर्दशा को
स्मरण कर;
२ उस ने यहोवा से शपथ खाई,
और याकूब के सर्वशक्तिमान की
मन्नत मानी है,
३ कि निश्चय मैं उस समय तक अपने
घर में || प्रवेश न करूंगा, और
न अपने पलंग पर चढ़ूंगा;
४ न अपनी आंखों में नींद, और
न अपनी पलकों में झपकी आने
दूंगा,
५ जब तक मैं यहोवा के लिये एक
स्थान,
अर्थात् याकूब के सर्वशक्तिमान के
लिये निवास स्थान न पाऊं ।।
६ देखो, हम ने एप्राता में इसकी चर्चा
सुनी है,
हम ने इसको वन के खेतों में पाया
है ।
७ आओ, हम उसके निवास में प्रवेश
करें,
हम उसके चरणों की चौकी के आगे
दण्डवत् करें !
८ हे यहोवा, उठकर अपने विश्राम-
स्थान में
अपनी सामर्थ्य के सन्दूक समेत आ ।
९ तेरे याजक धर्म के वस्त्र पहिने रहें,
और तेरे भक्त लोग जयजयकार करें ।
१० अपने दास दाऊद के लिये,
अपने अभिषिक्त की प्रार्थना की
अनसुनी न कर * ।।
११ यहोवा ने दाऊद से सच्ची शपथ
खाई है
और वह उस से न मुकरेगा :
कि मैं तेरी गद्दी पर तेरे एक निज
पुत्र को बैठाऊंगा ।
१२ यदि तेरे वंश के लोग मेरी वाचा का
पालन करें
और जो चितौनी मैं उन्हें सिखाऊंगा,
उस पर चलें,
तो उनके वंश के लोग भी तेरी गद्दी
पर युग युग बैठते चले जाएंगे ।

* मूल में—यहोवा के पास करुणा और उसी के पास बहुत छुटकारा है ।
† मूल में—जीव को ।
‡ मूल में—मां पर ।
§ मूल में—मेरे ऊपर रहता ।
|| मूल में—अपने घर के डेरे में ।

* मूल में—अभिषिक्त का मुख न फेर दे ।

१३ क्योंकि यहोवा ने सिय्योन को
अपनाया है,
और उसे अपने निवास के लिये
चाहा है ।।
१४ यह तो युग युग के लिये मेरा विश्राम-
स्थान है;
यहीं मैं रहूंगा, क्योंकि मैं ने इसको
चाहा है ।
१५ मैं इस में की भोजनवस्तुओं पर अति
आशीष दूंगा;
और इसके दरिद्रों को रोटी से तृप्त
करूंगा ।
१६ इसके याजकों को मैं उद्धार का वस्त्र
पहिनाऊंगा,
और इसके भक्त लोग ऊंचे स्वर से
जयजयकार करेंगे ।
१७ वहां मैं दाऊद के एक सींग उगाऊंगा,
मैं ने अपने अभिषिक्त के लिये एक
दीपक तैयार कर रखा है ।
१८ मैं उसके शत्रुओं को तो लज्जा का
वस्त्र पहिनाऊंगा,
परन्तु उसी के सिर पर उसका मुकुट
शोभायमान रहेगा ।।

(यात्रा का गीत । दाऊद का)

१३३ देखो, यह क्या हीं भली
और मनोहर बात है
कि भाई लोग आपस में मिले रहें !
२ यह तो उस उत्तम तेल के समान है,
जो हारून के सिर पर डाला गया था,
और उसकी दाढ़ी पर बहकर,
उसके वस्त्र की छोर तक पहुंच गया ।
३ वा हेर्मोन् की उस ओस के समान है,
जो सिय्योन के पहाड़ों पर गिरती है !
यहोवा ने तो वहीं
सदा के जीवन की आशीष ठहराई है।।

(यात्रा का गीत)

१३४ हे यहोवा के सब सेवको, सुनो,
तुम जो रात रात को यहोवा
के भवन में खड़े रहते हो,
यहोवा को धन्य कहो !
२ अपने हाथ पवित्रस्थान में उठाकर,
यहोवा को धन्य कहो ।
३ यहोवा जो आकाश और पृथ्वी का
कर्त्ता है,
वह सिय्योन में से तुझे आशीष देवे ।।

१३५ याह की स्तुति करो *,
यहोवा के नाम की स्तुति
करो,
हे यहोवा के सेवको तुम स्तुति करो,
२ तुम जो यहोवा के भवन में,
अर्थात् हमारे परमेश्वर के भवन के
आंगनों में खड़े रहते हो !
३ याह की स्तुति करो *, क्योंकि यहोवा
भला है;
उसके नाम का भजन गाओ, क्योंकि
यह मनभाऊ है !
४ याह ने तो याकूब को अपने लिये
चुना है,
अर्थात् इस्राएल को अपना निज धन
होने के लिये चुन लिया है ।।
५ मैं तो जानता हूं कि हमारा प्रभु
यहोवा सब देवताओं से महान है ।
६ जो कुछ यहोवा ने चाहा
उसे उस ने आकाश और पृथ्वी और
समुद्र और सब गहिरे स्थानों में
किया है ।
७ वह पृथ्वी की छोर से कुहरे उठाता है,
और वर्षा के लिये बिजली बनाता
है,

* मूल में—हल्लिलूयाह ।

और पवन को अपने भण्डार मे से
निकालता है ।।
८ उस ने मिस्र मे क्या मनुष्य क्या पशु,
सब के पहिलौठों को मार डाला !
९ हे मिस्र, उस ने तेरे बीच मे
फिरौन और उसके सब कर्मचारियों
के बीच चिन्ह और चमत्कार
किए * ।
१० उस ने बहुत सी जातिया नाश की,
और सामर्थी राजाओं को,
११ अर्थात् एमोरियों के राजा सीहोन को,
और बाशान के राजा ओग को,
और कनान के सब राजाओं को घात
किया ;
१२ और उनके देश को बाटकर,
अपनी प्रजा इस्राएल के भाग होने के
लिये दे दिया ।।
१३ हे यहोवा, तेरा नाम सदा स्थिर है,
हे यहोवा जिस नाम मे तेरा स्मरण
होता है, वह पीढी-पीढी बना रहेगा ।
१४ यहोवा तो अपनी प्रजा का न्याय
चुकाएगा,
और अपने दासों की दुर्दशा देखकर
तरस खाएगा ।।
१५ अन्यजातियों की मूरतें सोना-चान्दी
ही हैं,
वे मनुष्यों की बनाई हुई हैं ।
१६ उनके मुह तो रहता है, परन्तु वे बोल
नहीं सकती,
उनके आंखें तो रहती हैं, परन्तु वे
देख नही सकती,
१७ उनके कान तो रहते हैं, परन्तु वे सुन
नही सकती,
न उनके कुछ भी सांस चलती है ।

* मूल में—भेजे ।

१८ जैसी वे हैं वैसे ही उनके बनानेवाले
भी हैं;
और उन पर सब भरोसा रखनेवाले
भी वैसे ही हो जाएंगे !
१९ हे इस्राएल के घराने यहोवा को धन्य
कह !
हे हारून के घराने यहोवा को धन्य
कह !
२० हे लेवी के घराने यहोवा को धन्य
कह !
हे यहोवा के डरवैयो यहोवा को धन्य
कहो !
२१ यहोवा जो यरूशलेम में वास करता
है,
उसे सिय्योन में धन्य कहा जावे !
याह की स्तुति करो * !

१३६ यहोवा का धन्यवाद करो,
क्योंकि वह भला है,
और उसकी करुणा सदा की है ।
२ जो ईश्वरों का परमेश्वर है, उसका
धन्यवाद करो,
उसकी करुणा सदा की है ।
३ जो प्रभुओं का प्रभु है, उसका धन्य-
वाद करो,
उसकी करुणा सदा की है ।।
४ उसको छोडकर कोई बडे बडे आश्चर्य-
कर्म नही करता,
उसकी करुणा सदा की है ।
५ उस ने अपनी बुद्धि से आकाश
बनाया,
उसकी करुणा सदा की है ।
६ उस ने पृथ्वी को जल के ऊपर
फैलाया है,
उसकी करुणा सदा की है ।

* मूल में—हल्लिलूयाह ।

७ उस ने बड़ी बड़ी ज्योतियां बनाईं,
उसकी करुणा सदा की है।
८ दिन पर प्रभुता करने के लिये सूर्य को बनाया,
उसकी करुणा सदा की है।
९ और रात पर प्रभुता करने के लिये चन्द्रमा और तारागण को बनाया,
उसकी करुणा सदा की है।
१० उस ने मिस्रियों के पहिलौठों को मारा,
उसकी करुणा सदा की है।
११ और उनके बीच में इस्राएलियों को निकाला,
उसकी करुणा सदा की है।
१२ बलवन्त हाथ और बढ़ाई हुई भुजा से निकाल लाया,
उसकी करुणा सदा की है।
१३ उस ने लाल समुद्र को खण्ड खण्ड कर दिया,
उसकी करुणा सदा की है।
१४ और इस्राएल को उसके बीच से पार कर दिया,
उसकी करुणा सदा की है।
१५ और फिरौन को सेना समेत लाल समुद्र में डाल दिया,
उसकी करुणा सदा की है।
१६ वह अपनी प्रजा को जंगल में ले चला,
उसकी करुणा सदा की है।
१७ उस ने बड़े बड़े राजा मारे,
उसकी करुणा सदा की है।
१८ उस ने प्रतापी राजाओं को भी मारा,
उसकी करुणा सदा की है,
१९ एमोरियों के राजा सीहोन को,
उसकी करुणा सदा की है,
२० और बाशान के राजा ओग को घात किया,
उसकी करुणा सदा की है।
२१ और उनके देश को भाग होने के लिये,
उसकी करुणा सदा की है;
२२ अपने दास इस्राएलियों के भाग होने के लिये दे दिया,
उसकी करुणा सदा की है॥
२३ उस ने हमारी दुर्दशा में हमारी सुधि ली,
उसकी करुणा सदा की है;
२४ और हम को द्रोहियों से छुड़ाया है,
उसकी करुणा सदा की है।
२५ वह सब प्राणियों को आहार देता है,
उसकी करुणा सदा की है॥
२६ स्वर्ग के परमेश्वर का धन्यवाद करो,
उसकी करुणा सदा की है॥

१३७ बाबुल की नहरों के किनारे हम लोग बैठ गए,
और सिय्योन को स्मरण करके रो पड़े।
२ उसके बीच के मजनू वृक्षों पर
हम ने अपनी वीणाओं को टांग दिया;
३ क्योंकि जो हम को बन्धुए करके ले गए थे, उन्होंने वहां हम से गीत * गवाना चाहा,
और हमारे रुलानेवालों ने हम से आनन्द चाहकर कहा,
सिय्योन के गीतों में से हमारे लिये कोई गीत गाओ!
४ हम यहोवा के गीत को,
पराए देश में क्योंकर गाएं?
५ हे यरूशलेम, यदि मैं तुझे भूल जाऊं,
तो मेरा दहिना हाथ झूठा हो जाए † !

* मूल में—गीत के वचन।
† मूल में—भूल जाए।

६ यदि मैं तुझे स्मरण न रखूं,
यदि मैं यरूशलेम को,
अपने सब आनन्द से श्रेष्ठ न जानूं,
तो मेरी जीभ तालू से चिपट जाए !
७ हे यहोवा, यरूशलेम के दिन को एदोमियों के विरुद्ध स्मरण कर,
कि वे क्योंकर कहते थे, ढाओ ! उसको नेव से ढा दो !
८ हे बाबुल * तू जो उजड़नेवाली है,
क्या ही धन्य वह होगा, जो तुझ से ऐसा ही बर्ताव करेगा
जैसा तू ने हम से किया है !
९ क्या ही धन्य वह होगा, जो तेरे बच्चों को पकड़कर,
चट्टान पर पटक देगा !

( दाऊद का भजन )

१३८ मैं पूरे मन से तेरा धन्यवाद करूंगा;
देवताओं के साम्हने भी मैं तेरा भजन गाऊंगा।
२ मैं तेरे पवित्र मन्दिर की ओर दण्डवत् करूंगा,
और तेरी करुणा और सच्चाई के कारण तेरे नाम का धन्यवाद करूंगा,
क्योंकि तू ने अपने वचन को अपने बड़े नाम से अधिक महत्व दिया है।
३ जिस दिन मैं ने पुकारा, उसी दिन तू ने मेरी सुन ली, और मुझ में बल देकर हियाव बन्धाया ।।
४ हे यहोवा, पृथ्वी के सब राजा तेरा धन्यवाद करेंगे, क्योंकि उन्होंने तेरे वचन सुने हैं;
५ और वे यहोवा की गति के विषय में गाएंगे,
क्योंकि यहोवा की महिमा बड़ी है।
६ यद्यपि यहोवा महान है, तौभी वह नम्र मनुष्य की ओर दृष्टि करता है;
परन्तु अहंकारी को दूर ही से पहिचानता है ।।
७ चाहे मैं संकट के बीच में रहूं * तौभी तू मुझे जिलाएगा,
तू मेरे क्रोधित शत्रुओं के विरुद्ध हाथ बढ़ाएगा,
और अपने दहिने हाथ से मेरा उद्धार करेगा।
८ यहोवा मेरे लिये सब कुछ पूरा करेगा,
हे यहोवा, तेरी करुणा सदा की है।
तू अपने हाथों के कार्यों को त्याग न दे ।।

( प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का भजन )

१३९ हे यहोवा, तू ने मुझे जांचकर जान लिया है ।।
२ तू मेरा उठना बैठना जानता है;
और मेरे विचारों को दूर ही से समझ लेता है।
३ मेरे चलने और लेटने की तू भलीभाँति छानबीन करता है,
और मेरी पूरी चालचलन का भेद जानता है।
४ हे यहोवा, मेरे मुंह में ऐसी कोई बात नहीं
जिसे तू पूरी रीति से न जानता हो।

* मूल में—हे बाबुल की बेटी।

* मूल में—चलूं।

५ तू ने मुझे आगे पीछे घेर रखा है,
और अपना हाथ मुझ पर रखे रहता है।
६ यह ज्ञान मेरे लिये बहुत कठिन है;
यह गम्भीर* और मेरी समझ से बाहर है॥
७ मैं तेरे आत्मा से भागकर किधर जाऊं?
वा तेरे साम्हने से किधर भागूं?
८ यदि मैं आकाश पर चढ़ूं, तो तू वहां है!
यदि मैं अपना बिछौना अधोलोक में बिछाऊं तो वहां भी तू है!
९ यदि मैं भोर की किरणों पर चढ़कर†
समुद्र के पार जा बसूं‡,
१० तो वहां भी तू अपने हाथ से मेरी अगुवाई करेगा,
और अपने दहिने हाथ से मुझे पकड़े रहेगा।
११ यदि मैं कहूं कि अन्धकार में तो मैं छिप जाऊंगा,
और मेरे चारों ओर का उजियाला रात का अन्धेरा हो जाएगा,
१२ तौभी अन्धकार तुझ से न छिपाएगा,
रात तो दिन के तुल्य प्रकाश देगी;
क्योंकि तेरे लिये अन्धियारा और उजियाला दोनों एक समान हैं॥
१३ मेरे मन का स्वामी तो तू है;
तू ने मुझे माता के गर्भ में रचा।
१४ मैं तेरा धन्यवाद करूंगा, इसलिये कि मैं भयानक और अद्भुत रीति से रचा गया हूं।
तेरे काम तो आश्चर्य के हैं,
और मैं इसे भली भांति जानता हूं।
१५ जब मैं गुप्त में बनाया जाता,
और पृथ्वी के नीचे स्थानों में रचा जाता था,
तब मेरी हड्डियां तुझ से छिपी न थीं।
१६ तेरी आंखों ने मेरे बेडौल तत्व को देखा,
और मेरे सब अंग जो दिन दिन बनते जाते थे
वे रचे जाने से पहिले
तेरी पुस्तक में लिखे हुए थे।
१७ और मेरे लिये तो हे ईश्वर, तेरे विचार क्या ही बहुमूल्य हैं!
उनकी संख्या का जोड़ कैसा बड़ा है!
१८ यदि मैं उनको गिनता तो वे बालू के किनकों से भी अधिक ठहरते।
जब मैं जाग उठता हूं, तब भी तेरे संग रहता हूं॥
१९ हे ईश्वर निश्चय तू दुष्ट को घात करेगा!
हे हत्यारो, मुझ से दूर हो जाओ!
२० क्योंकि वे तेरी चर्चा चतुराई से करते हैं;
तेरे द्रोही तेरा नाम झूठी बात पर लेते हैं।
२१ हे यहोवा, क्या मैं तेरे बैरियों से बैर न रखूं,
और तेरे विरोधियों से रूठ न जाऊं?
२२ हां, मैं उन से पूर्ण बैर रखता हूं;
मैं उनको अपना शत्रु समझता हूं।
२३ हे ईश्वर, मुझे जांचकर जान ले!
मुझे परखकर मेरी चिन्ताओं को जान ले!

* मूल में—ऊंचे पर।
† मूल में—के पंख उठाकर।
‡ मूल में—पिछले भाग में बसूं।

२४ और देख कि मुझ मे कोई बुरी चाल है कि नही,
और अनन्त के मार्ग मे मेरी अगुवाई कर !

( प्रधान बजानेवाले के लिये दाऊद का भजन )

१४० हे यहोवा, मुझ को बुरे मनुष्य से बचा ले;
उपद्रवी पुरुष से मेरी रक्षा कर,
२ क्योंकि उन्हो ने मन मे बुरी कल्पनाए की है;
वे लगातार लडाइया मचाते है।
३ उनका बोलना साप का काटना सा है *,
उनके मुह मे † नाग का सा विष रहता है ।। ( सेला )
४ हे यहोवा, मुझे दुष्ट के हाथो से बचा ले;
उपद्रवी पुरुष से मेरी रक्षा कर,
क्योंकि उन्हों ने मेरे पैरो के उखाड़ने की युक्ति की है।
५ घमण्डियों ने मेरे लिये फन्दा और पासे लगाए,
और पथ के किनारे जाल बिछाया है;
उन्हों ने मेरे लिये फन्दे लगा रखे है ।। ( सेला )
६ हे यहोवा, मै ने तुझ से कहा है कि तू मेरा ईश्वर है,
हे यहोवा, मेरे गिड़गिड़ाने की ओर कान लगा !
७ हे यहोवा प्रभु, हे मेरे सामर्थी उद्धारकर्त्ता ‡,
तू ने युद्ध के दिन मेरे सिर की रक्षा की है।
८ हे यहोवा दुष्ट की इच्छा को पूरी न होने दे,
उसकी बुरी युक्ति को सफल न कर,
नही तो वह घमण्ड करेगा ।। ( सेला )
९ मेरे घेरनेवालो के सिर पर
उन्ही का बिचारा हुआ उत्पात * पड़े !
१० उन पर अगारे डाले जाए !
वे आग में गिरा दिए जाए !
और ऐसे गडहों मे गिरे, कि वे फिर उठ न सके !
११ बकवादी पृथ्वी पर स्थिर नही होने का,
उपद्रवी पुरुष को गिराने के लिये बुराई उसका पीछा करेगी ।।
१२ हे यहोवा, मुझे निश्चय है कि तू दीन जन का
और दरिद्रो का न्याय चुकाएगा।
१३ निःसन्देह धर्मी तेरे नाम का धन्यवाद करने पाएगे;
सीधे लोग तेरे सम्मुख वास करेंगे ।।

( दाऊद का भजन )

१४१ हे यहोवा, मै ने तुझे पुकारा है, मेरे लिये फुर्ती कर !
जब मै तुझ को पुकारू, तब मेरी ओर कान लगा !
२ मेरी प्रार्थना तेरे साम्हने सुगन्ध धूप,
और मेरा हाथ फैलाना, सध्याकाल का अन्नबलि ठहरे !
३ हे यहोवा, मेरे मुख पर पहरा बैठा,
मेरे होठों के द्वार की रखवाली कर !

* मूल में—उन्हों ने सापों की नाईं अपनी जीभ को तेज किया है।
† मूल में—होठों के नीचे।
‡ मूल में—हे मेरे उद्धार के बल।

* मूल में—उन्हीं के होठों का उत्पात।

४ मेरा मन किसी बुरी बात की ओर
फिरने न दे;
मैं अनर्थकारी पुरुषों के संग,
दुष्ट कामों में न लगू,
और मैं उनके स्वादिष्ट भोजनवस्तुओं
में से कुछ न खाऊ !
५ धर्मी मुझ को मारे तो यह कृपा
मानी जाएगी,
और वह मुझे ताड़ना दे, तो यह मेरे
सिर पर का तेल ठहरेगा;
मेरा सिर उस से इन्कार न करेगा।
लोगो के बुरे काम करने पर भी मैं
प्रार्थना में लवलीन रहूगा।
६ जब उनके न्यायी चट्टान के पास
गिराए गए,
तब उन्हों ने मेरे वचन सुन लिए;
क्योकि वे मधुर हैं।
७ जैसे भूमि मे हल चलने मे ढेले फूटते है,
वैसे ही हमारी हड्डिया अधोलोक के
मुह पर छितराई हुई है ।।
८ परन्तु हे यहोवा प्रभु, मेरी आखे तेरी
ही ओर लगी हैं, मैं तेरा शरणागत
हू; तू मेरे प्राण जाने न दे !
९ मुझे उस फन्दे से, जो उन्हो ने मेरे
लिये लगाया है,
और अनर्थकारियों के जाल से मेरी
रक्षा कर !
१० दुष्ट लोग अपने जालों में आप ही फसे,
और मैं बच निकलू ।।

(दाऊद का मस्कील, जब वह गुफा में
था। प्रार्थना)

१४२ मैं यहोवा की दोहाई देता,
मैं यहोवा से गिडगिडाता हू,
२ मैं अपने शोक की बातें उस से
खोलकर कहता *,
मैं अपना सकट उसके आगे प्रगट
करता हू।
३ जब मेरी आत्मा मेरे भीतर से व्याकुल
हो रही थी, तब तू मेरी दशा * को
जानता था !
जिस रास्ते से मैं जानेवाला था, उसी
मे उन्हो ने मेरे लिये फन्दा लगाया।
४ मैं ने दहिनी ओर देखा, परन्तु कोई
मुझे नही देखता है।
मेरे लिये शरण कही नही रही, न
मुझ को कोई पूछता है ।।
५ हे यहोवा, मैं ने तेरी दोहाई दी है;
मैं ने कहा, तू मेरा शरणस्थान है,
मेरे जीते जी तू मेरा भाग है।
६ मेरी चिल्लाहट को ध्यान देकर सुन,
क्योंकि मेरी बडी दुर्दशा हो गई है !
जो मेरे पीछे पडे है, उन से मुझे बचा
ले, क्योंकि वे मुझ से अधिक
सामर्थी है।
७ मुझ को बन्दीगृह से निकाल कि मैं
तेरे नाम का धन्यवाद करूं !
धर्मी लोग मेरे चारो ओर आएगे;
क्योंकि तू मेरा उपकार करेगा ।।

(दाऊद का भजन)

१४३ हे यहोवा, मेरी प्रार्थना सुन;
मेरे गिड़गिडाने की ओर
कान लगा !
तू जो सच्चा और धर्मी है, सो †
मेरी सुन ले,
२ और अपने दास से मुकद्दमा न चला !
क्योंकि कोई प्राणी तेरी दृष्टि मे
निर्दोष नही ठहर सकता ।।

* मूल में—उसके साम्हने उण्डेलूगा।

* मूल मे—मेरा पथ।
† मूल में—अपनी सच्चाई और धार्मिकता
से।

३ शत्रु तो मेरे प्राण का गाहक हुआ है;
उस ने मुझे चूर करके मिट्टी में मिलाया है,
और मुझे ढेर दिन के मरे हुओं के समान अन्धेरे स्थान में डाल दिया है।
४ मेरी आत्मा भीतर से व्याकुल हो रही है
मेरा मन विकल है ॥
५ मुझे प्राचीनकाल के दिन स्मरण आते है,
मैं तेरे सब अद्भुत कामों पर ध्यान करता हूं,
और तेरे काम को सोचता हू।
६ मै तेरी ओर अपने हाथ फैलाए हुए हूं;
सूखी भूमि की नाईं मै तेरा प्यासा हू॥ (सेला)
७ हे यहोवा, फुर्ती करके मेरी सुन ले;
क्योंकि मेरे प्राण निकलने ही पर हैं *।
मुझ से अपना मुह न छिपा,
ऐसा न हो कि मै कबर मे पडे हुओं के समान हो जाऊं।
८ अपनी करुणा की बात मुझे शीघ्र सुना,
क्योंकि मै ने तुझी पर भरोसा रखा है।
जिस मार्ग से मुझे चलना है, वह मुझ को बता दे,
क्योंकि मैं अपना मन तेरी ही ओर लगाता † हूं॥

* मूल में—मेरी आत्मा मिट गई।
† मूल में—उठाता।

९ हे यहोवा, मुझे शत्रुओं से बचा ले;
मैं तेरी ही आड में आ छिपा हूं!
१० मुझ को यह सिखा, कि मैं तेरी इच्छा क्योंकर पूरी करूं, क्योंकि मेरा परमेश्वर तू ही है!
तेरा भला आत्मा मुझ को धर्म के मार्ग मे ले चले!
११ हे यहोवा, मुझे अपने नाम के निमित्त जिला!
तू जो धर्मी है *, मुझ को सकट से छुड़ा ले!
१२ और करुणा करके मेरे शत्रुओं को सत्यानाश कर,
और मेरे सब सतानेवालो का नाश कर डाल,
क्योंकि मै तेरा दास हूं॥

(दाऊद का भजन)

१४४ धन्य है यहोवा, जो मेरी चट्टान है,
वह मेरे हाथों को लड़ने,
और † युद्ध करने के लिये तैयार करता है।
२ वह मेरे लिये करुणानिधान और गढ,
ऊचा स्थान और छुड़ानेवाला है,
वह मेरी ढाल और शरणस्थान है,
जो मेरी प्रजा को मेरे वश मे कर देता है॥
३ हे यहोवा, मनुष्य क्या है कि तू उसकी सुधि लेता है,
या, आदमी क्या है, कि तू उसकी कुछ चिन्ता करता है?
४ मनुष्य तो सास के समान है;

* मूल में—अपनी धार्मिकता से।
† मूल में—अंगुलियों से।

उसके दिन ढलती हुई छाया के समान
है ॥
५ हे यहोवा, अपने स्वर्ग को नीचा करके
उतर आ !
पहाड़ों को छू, तब उन मे धुआं
उठेगा !
६ बिजली कड़काकर उनको तितर
बितर कर दे,
अपने तीर चलाकर उनको घबरा दे !
७ अपने हाथ ऊपर से बढ़ाकर
मुझे महासागर से उबार,
अर्थात् परदेशियों के वश से छुड़ा।
८ उनके मुंह से तो व्यर्थ बाते निकलती
है,
और उनके दहिने हाथ से धोखे के
काम होते है * ॥
९ हे परमेश्वर, मै तेरी स्तुति का नया
गीत गाऊंगा;
मै दस तारवाली सारंगी बजाकर तेरा
भजन गाऊंगा।
१० तू राजाओं का उद्धार करता है,
और अपने दास दाऊद को तलवार की
मार से बचाता है।
११ तू मुझ को उबार और परदेशियों के
वश से छुड़ा ले, जिन के मुह से
व्यर्थ बाते निकलती है,
और जिनका दहिना हाथ झूठ का
दहिना हाथ है ॥
१२ जब हमारे बेटे जवानी के समय पौधों
की नाईं बढ़े हुए हों,
और हमारी बेटियां उन कोनेवाले
पत्थरों के समान हों, जो मन्दिर के
पत्थरों की नाईं बनाए जाए;

* मूल में—उनका दहिना हाथ झूठ का
दहिना हाथ है।

१३ जब हमारे खत्ते भरे रहें, और उन में
भाति भाति का अन्न धरा जाए,
और हमारी भेड़-बकरिया हमारे
मैदानों मे हजारों हजार बच्चे
जने,
१४ जब हमारे बैल खूब लदे हुए हो;
जब हमे न विघ्न हो और न हमारा
कही जाना हो,
और न हमारे चौकों मे रोना-पीटना
हो,
१५ तो इस दशा मे जो राज्य हो वह क्या
ही धन्य होगा! जिस राज्य का
परमेश्वर यहोवा है, वह क्या ही
धन्य है!

(स्तुति। दाऊद का भजन)

१४५ हे मेरे परमेश्वर, हे राजा,
मै तुझे सराहूगा,
और तेरे नाम को सदा सर्वदा धन्य
कहता रहूगा।
२ प्रति दिन मै तुझ को धन्य कहा
करूंगा,
और तेरे नाम की स्तुति सदा सर्वदा
करता रहूंगा।
३ यहोवा महान और अति स्तुति के
योग्य है,
और उसकी बड़ाई अगम है ॥
४ तेरे कामों की प्रशसा और तेरे पराक्रम
के कामों का वर्णन,
पीढी पीढ़ी होता चला जाएगा।
५ मै तेरे ऐश्वर्य की महिमा के प्रताप
पर
और तेरे भांति भांति के आश्चर्य-
कर्मों पर ध्यान करूंगा।
६ लोग तेरे भयानक कामों की शक्ति
की चर्चा करेंगे,

और मैं तेरे बड़े बड़े कामों का वर्णन
करूंगा।
७ लोग तेरी बड़ी भलाई का स्मरण
करके उसकी चर्चा करेंगे,
और तेरे धर्म का जयजयकार
करेंगे॥
८ यहोवा अनुग्रहकारी और दयालु,
विलम्ब से क्रोध करनेवाला और अति
करुणामय है।
९ यहोवा सभों के लिये भला है,
और उसकी दया उसकी सारी सृष्टि
पर है॥
१० हे यहोवा, तेरी सारी सृष्टि तेरा धन्य-
वाद करेगी,
और तेरे भक्त लोग तुझे धन्य कहा
करेंगे।
११ वे तेरे राज्य की महिमा की चर्चा
करेंगे,
और तेरे पराक्रम के विषय में बातें
करेंगे;
१२ कि वे आदमियों पर तेरे पराक्रम के
काम
और तेरे राज्य के प्रताप की महिमा
प्रगट करें।
१३ तेरा राज्य युग युग का
और तेरी प्रभुता सब पीढ़ियों तक बनी
रहेगी॥
१४ यहोवा सब गिरते हुओं को सम्भालता
है,
और सब झुके हुओं को सीधा खड़ा
करता है।
१५ सभों की आंखें तेरी ओर लगी रहती
हैं,
और तू उनको आहार समय पर देता
है।
१६ तू अपनी मुट्ठी खोलकर,
सब प्राणियों को आहार से तृप्त
करता है।
१७ यहोवा अपनी सब गति में धर्मी
और अपने सब कामों में करुणामय
है।
१८ जितने यहोवा को पुकारते हैं, अर्थात्
जितने उसको सच्चाई से पुकारते
हैं,
उन सभों के वह निकट रहता है।
१९ वह अपने डरवैयों की इच्छा पूरी
करता है,
और उनकी दोहाई सुनकर उनका
उद्धार करता है।
२० यहोवा अपने सब प्रेमियों की तो रक्षा
करता,
परन्तु सब दुष्टों को सत्यानाश करता
है॥
२१ मैं यहोवा की स्तुति करूंगा,
और सारे प्राणी उसके पवित्र नाम
को सदा सर्वदा धन्य कहते रहें॥

१४६ याह की स्तुति करो*!
हे मेरे मन यहोवा की स्तुति
कर!
२ मैं जीवन भर यहोवा की स्तुति करता
रहूंगा;
जब तक मैं बना रहूंगा, तब तक मैं
अपने परमेश्वर का भजन गाता
रहूंगा॥
३ तुम प्रधानों पर भरोसा न रखना,
न किसी आदमी पर, क्योंकि उस में
उद्धार करने की भी शक्ति नहीं।
४ उसका भी प्राण निकलेगा, वह भी
मिट्टी में मिल जाएगा;

* मूल में—हल्लिलूयाह।

उसी दिन उसकी सब कल्पनाएं नाश
हो जाएंगी ।।
५ क्या ही धन्य वह है, जिसका सहायक
याकूब का ईश्वर है,
और जिसका भरोसा अपने परमेश्वर
यहोवा पर है।
६ वह आकाश और पृथ्वी और समुद्र
और उन में जो कुछ है, सब का
कर्त्ता है;
और वह अपना वचन सदा के लिये
पूरा करता रहेगा।
७ वह पिसे हुओं का न्याय चुकाता है,
और भूखों को रोटी देता है ।।
यहोवा बन्धुओं को छुड़ाता है,
८ यहोवा अन्धों को आंखें देता है।
यहोवा झुके हुओं को सीधा खड़ा
करता है;
यहोवा धर्मियों से प्रेम रखता है।
९ यहोवा परदेशियों की रक्षा करता
है,
और अनाथों और विधवा को तो
सम्भालता है;
परन्तु दुष्टों के मार्ग को टेढ़ा मेढ़ा
करता है ।।
१० हे सिय्योन, यहोवा सदा के लिये,
तेरा परमेश्वर पीढ़ी पीढ़ी राज्य करता
रहेगा।
याह की स्तुति करो * !

१४७ याह की स्तुति करो * !
क्योंकि अपने परमेश्वर का
भजन गाना अच्छा है; क्योंकि
वह मनभावना है, उसकी स्तुति करनी
मनभावनी है।

२ यहोवा यरूशलेम को बसा रहा है;
वह निकाले हुए इस्राएलियों को इकट्ठा
कर रहा है।
३ वह खेदित मनवालों को चंगा करता
है,
और उनके शोक पर मरहम-पट्टी
बान्धता है।
४ वह तारों को गिनता,
और उन में से एक एक का नाम
रखता है।
५ हमारा प्रभु महान और अति सामर्थी
है;
उसकी बुद्धि अपरम्पार है।
६ यहोवा नम्र लोगों को सम्भालता है,
और दुष्टों को भूमि पर गिरा देता
है ।।
७ धन्यवाद करते हुए यहोवा का गीत
गाओ;
वीणा बजाते हुए हमारे परमेश्वर का
भजन गाओ।
८ वह आकाश को मेघों से छा देता है,
और पृथ्वी के लिये मेंह की तैयारी
करता है,
और पहाड़ों पर घास उगाता है।
९ वह पशुओं को और कौवे के बच्चों को
जो पुकारते हैं,
आहार देता है।
१० न तो वह घोड़े के बल को चाहता है,
और न पुरुष के पैरों से प्रसन्न होता है;
११ यहोवा अपने डरवैयों ही से प्रसन्न
होता है,
अर्थात् उन से जो उसकी करुणा की
आशा लगाए रहते हैं ।।
१२ हे यरूशलेम, यहोवा की प्रशंसा कर !
हे सिय्योन, अपने परमेश्वर की स्तुति
कर !

* मूल में—हल्लिलूयाह।

१३ क्योंकि उस ने तेरे फाटकों के खम्भों
को दृढ़ किया है;
और तेरे लडके बालों को * आशीष
दी है।
१४ वह तेरे सिवानों मे शान्ति देता है,
और तुझ को उत्तम से उत्तम गेहूं से
तृप्त करता है।
१५ वह पृथ्वी पर अपनी आज्ञा का प्रचार
करता है,
उसका वचन अति वेग से दौड़ता है।
१६ वह ऊन के समान हिम को गिराता है,
और राख की नाई पाला बिखेरता है।
१७ वह बर्फ के टुकडे गिराता है,
उसकी की हुई ठण्ड को कौन सह
सकता है?
१८ वह आज्ञा देकर उन्हे गलाता है,
वह वायु बहाता है, तब जल बहने
लगता है।
१९ वह याकूब को अपना वचन, और
इस्राएल को अपनी विधियां और
नियम बताता है।
२० किसी और जाति से उस ने ऐसा
बर्ताव नही किया;
और उसके नियमों को औरों ने नही
जाना।।
याह की स्तुति करो † !

१४८ याह की स्तुति करो † !
यहोवा की स्तुति स्वर्ग मे से
करो,
उसकी स्तुति ऊंचे स्थानो में करो!
२ हे उसके सब दूतो, उसकी स्तुति
करो:
हे उसकी सब सेना उसकी स्तुति कर!

* मूल में—तेरे भीतर तेरे लड़कों को।
† मूल में—हल्लिलूयाह।

३ हे सूर्य और चन्द्रमा उसकी स्तुति करो,
हे सब ज्योतिमय तारागण उसकी
स्तुति करो!
४ हे सब से ऊंचे आकाश,
और हे आकाश के ऊपरवाले जल, तुम
दोनों उसकी स्तुति करो!
५ वे यहोवा के नाम की स्तुति करे,
क्योंकि उसी ने आज्ञा दी और ये
सिरजे गए।
६ और उस ने उनको सदा सर्वदा के
लिये स्थिर किया है,
और ऐसी विधि ठहराई है, जो टलने
की नही।।
७ पृथ्वी मे से यहोवा की स्तुति करो,
हे मगरमच्छो और गहिरे सागर,
८ हे अग्नि और ओलो, हे हिम और कुहरे,
हे उसका वचन माननेवाली प्रचण्ड
बयार!
९ हे पहाडो और सब टीलो,
हे फलदाई वृक्षो और सब देवदारो!
१० हे वन-पशुओ और सब घरैलू पशुओ,
हे रेंगनेवाले जन्तुओ और हे पक्षियो!
११ हे पृथ्वी के राजाओ, और राज्य राज्य
के सब लोगो,
हे हाकिमो और पृथ्वी के सब
न्यायियो!
१२ हे जवानो और कुमारियो,
हे पुरनियो और बालको!
१३ यहोवा के नाम की स्तुति करो *,
क्योंकि केवल उसी का नाम महान है;
उसका ऐश्वर्य पृथ्वी और आकाश के
ऊपर है।
१४ और उस ने अपनी प्रजा के लिये एक
सींग ऊंचा किया है;

* मूल में—हल्लिलूयाह।

यह उसके सब भक्तों के लिये
अर्थात् इस्राएलियों के * लिये और उसके समीप रहनेवाली प्रजा के लिये स्तुति करने का विषय है।
याह की स्तुति करो † !

**१४९** याह की स्तुति करो † !
यहोवा के लिये नया गीत गाओ,
भक्तों की सभा मे उसकी स्तुति गाओ !
२ इस्राएल अपने कर्त्ता के कारण आनन्दित हो,
सिय्योन के निवासी अपने राजा के कारण मगन हों !
३ वे नाचते हुए उसके नाम की स्तुति करे,
और डफ और वीणा बजाते हुए उसका भजन गाए !
४ क्योंकि यहोवा अपनी प्रजा से प्रसन्न रहता है,
वह नम्र लोगों का उद्धार करके उन्हे शोभायमान करेगा।
५ भक्त लोग महिमा के कारण प्रफुल्लित हों;
और अपने बिछौनो पर भी पड़े पड़े जयजयकार करे।
६ उनके कण्ठ से ईश्वर की प्रशसा हो,
और उनके हाथो मे दोधारी तलवारे रहे,
७ कि वे अन्यजातियों से पलटा ले सके,
और राज्य राज्य के लोगों को ताड़ना दें,

* मूल में—करें।
† मूल में—हल्लिलूयाह।

८ और उनके राजाओं को सांकलों से,
और उनके प्रतिष्ठित पुरुषों को लोहे की बेड़ियों से जकड रखे,
९ और उनको ठहराया हुआ * दण्ड दें!
उसके सब भक्तों की ऐसी ही प्रतिष्ठा होगी।
याह की स्तुति करो † !

**१५०** याह की स्तुति करो † !
ईश्वर के पवित्रस्थान मे उसकी स्तुति करो;
उसकी सामर्थ्य से भरे हुए आकाश-मण्डल मे उसी की स्तुति करो !
२ उसके पराक्रम के कामों के कारण उसकी स्तुति करो,
उसकी अत्यन्त बड़ाई के अनुसार उसकी स्तुति करो !
३ नरसिगा फूकते हुए उसकी स्तुति करो;
सारगी और वीणा बजाते हुए उसकी स्तुति करो !
४ डफ बजाते और नाचते हुए उसकी स्तुति करो;
तारवाले बाजे और बांसुली बजाते हुए उसकी स्तुति करो !
५ ऊंचे शब्दवाली झांझ बजाते हुए उसकी स्तुति करो;
आनन्द के महाशब्दवाली झांझ बजाते हुए उसकी स्तुति करो !
६ जितने प्राणी है
सब के सब याह की स्तुति करे !
याह की स्तुति करो † !

* मूल में—लिखा हुआ।
† मूल में—हल्लिलूयाह।

# नीतिवचन

१ दाऊद के पुत्र इस्राएल के राजा
सुलैमान के नीतिवचन·
२ इनके द्वारा पढ़नेवाला बुद्धि और
शिक्षा प्राप्त करे,
और समझ की बातें समझे,
३ और काम करने में प्रवीणता,
और धर्म, न्याय और सीधाई की शिक्षा
पाए;
४ कि भोलों को चतुराई,
और जवान को ज्ञान और विवेक
मिले;
५ कि बुद्धिमान सुनकर अपनी विद्या
बढ़ाए,
और समझदार बुद्धि का उपदेश
पाए,
६ जिस से वे नीतिवचन और दृष्टान्त
को,
और बुद्धिमानों के वचन और उनके
रहस्यों को समझें॥
७ यहोवा का भय मानना बुद्धि का
मूल है;
बुद्धि और शिक्षा को मूढ़ ही लोग
तुच्छ जानते हैं॥ -
८ हे मेरे पुत्र, अपने पिता की शिक्षा पर
कान लगा,
और अपनी माता की शिक्षा को
न तज,
९ क्योंकि वे मानो तेरे सिर के लिये
शोभायमान मुकुट,
और तेरे गले के लिये कन्ठ माला
होगी।
१० हे मेरे पुत्र, यदि पापी लोग तुझे
फुसलाए,
तो उनकी बात न मानना।
११ यदि वे कहें, हमारे संग चल, कि
हम हत्या करने के लिये घात लगाएं,
हम निर्दोषों की ताक * में रहें,
१२ हम अधोलोक की नाईं उनको जीवता,
कबर में पड़े हुओं के समान समूचा
निगल जाए;
१३ हम को सब प्रकार के अनमोल पदार्थ
मिलेंगे,
हम अपने घरों को लूट से भर लेंगे;
१४ तू हमारा साझी हो जा,
हम सभों का एक ही बटुआ हो,
१५ तो, हे मेरे पुत्र तू उनके संग मार्ग
में न चलना,
वरन उनकी डगर में पांव भी न
धरना;
१६ क्योंकि वे बुराई ही करने को दौड़ते
हैं,
और हत्या करने को फुर्ती करते हैं।
१७ क्योंकि पक्षी के देखते हुए
जाल फैलाना व्यर्थ होता है;
१८ और ये लोग तो अपनी ही हत्या करने
के लिये घात लगाते हैं,
और अपने ही प्राणों की घात की
ताक में रहते हैं।
१९ सब लालचियों की चाल ऐसी ही
होती है;

* मूल में—अकारण ढूका लगाना।

उनका प्राण लालच ही के कारण
नाश हो जाता है ।।
२० बुद्धि * सड़क मे ऊंचे स्वर से बोलती
है,
और चौको मे प्रचार करती है;
२१ वह बाजारों की भीड मे पुकारती
है;
वह फाटकों के बीच मे
और नगर के भीतर भी ये बातें
बोलती है ·
२२ हे भोले लोगो, तुम कब तक भोलेपन
से प्रीति रखोगे ?
और हे ठट्ठा करनेवालो, तुम कब तक
ठट्ठा करने से प्रसन्न रहोगे ?
और हे मूर्खो, तुम कब तक ज्ञान से
बैर रखोगे ?
२३ तुम मेरी डाट सुनकर मन फिराओ,
सुनो, मै अपनी आत्मा तुम्हारे लिये
उण्डेल दूगी,
मै तुम को अपने वचन बताऊगी।
२४ मैं ने तो पुकारा परन्तु तुम ने इनकार
किया,
और मैं ने हाथ फैलाया, परन्तु किसी
ने ध्यान न दिया,
२५ वरन तुम ने मेरी सारी सम्मति को
अनसुनी किया,
और मेरी ताडना का मूल्य न जाना,
२६ इसलिये मैं भी तुम्हारी विपत्ति के
समय हंसूगी;
और जब तुम पर भय आ पडेगा,
२७ वरन आंधी की नाईं तुम पर भय आ
पडेगा,
और विपत्ति बवण्डर के समान आ
पडेगी,

* मूल में—बुद्धियां।

और तुम संकट और सकेती में फंसोगे,
तब मैं ठट्ठा करूंगी।
२८ उस समय वे मुझे पुकारेंगे, और मैं
न सुनूंगी;
वे मुझे यत्न से तो ढूढेंगे, परन्तु न
पाएगे।
२९ क्योंकि उन्हों ने ज्ञान से बैर
किया,
और यहोवा का भय मानना उनको
न भाया।
३० उन्हों ने मेरी सम्मति न चाही,
वरन मेरी सब ताड़नाओ को तुच्छ
जाना।
३१ इसलिये वे अपनी करनी का फल आप
भोगेंगे,
और अपनी युक्तियों के फल से अघा
जाएगे।
३२ क्योंकि भोले लोगों का भटक जाना,
उनके घात किए जाने का कारण
होगा,
और निश्चिन्त रहने के कारण मूढ़
लोग नाश होंगे,
३३ परन्तु जो मेरी सुनेगा, वह निडर
बसा रहेगा, और बेखटके सुख से
रहेगा ।।

२ हे मेरे पुत्र, यदि तू मेरे वचन
ग्रहण करे,
और मेरी आज्ञाओं को अपने हृदय
में रख छोडे,
२ और बुद्धि की बात ध्यान से सुने,
और समझ की बात मन लगाकर
सोचे;
३ और प्रवीणता और समझ के लिये
अति यत्न से पुकारे,
४ और उसको चान्दी की नाईं ढूढ़े,

श्रौर गुप्त धन के समान उसकी खोज
मे लगा रहे;
५ तो तू यहोवा के भय को समझेगा,
श्रौर परमेश्वर का ज्ञान तुझे प्राप्त
होगा।
६ क्योंकि बुद्धि यहोवा ही देता है;
ज्ञान श्रौर समझ की बाते उसी के मुह
मे निकलती हैं।
७ वह सीधे लोगों के लिये खरी बुद्धि
रख छोडता है;
जो खराई से चलते है, उनके लिये
वह ढाल ठहरता है।
८ वह न्याय के पथों की देख भाल
करता,
श्रौर श्रपने भक्तों के मार्ग की रक्षा
करता है।
९ तब तू धर्म श्रौर न्याय,
श्रौर सीधाई को, निदान सब भली-
भली चाल समझ सकेगा,
१० क्योंकि बुद्धि तो तेरे हृदय मे प्रवेश
करेगी,
श्रौर ज्ञान तुझे मनभाऊ लगेगा,
११ विवेक तुझे सुरक्षित रखेगा,
श्रौर समझ तेरी रक्षक होगी,
१२ ताकि तुझे बुराई के मार्ग से,
श्रौर उलट फेर की बातों के कहने-
वालों मे बचाए,
१३ जो सीधाई के मार्ग को छोड देते है,
ताकि श्रन्धेरे मार्ग में चले,
१४ जो बुराई करने से श्रानन्दित होते है,
श्रौर दुष्ट जन की उलट फेर की बातों
मे मगन रहते है;
१५ जिनकी चालचलन टेढी मेढी
श्रौर जिनके मार्ग बिगड़े हुए हैं।।
१६ तब तू पराई स्त्री से भी बचेगा,
जो चिकनी चुपड़ी बातें बोलती है,
१७ श्रौर श्रपनी जवानी के साथी को छोड़
देती,
श्रौर जो श्रपने परमेश्वर की वाचा
को भूल जाती है।
१८ उसका घर मृत्यु की ढलान पर है,
श्रौर उसकी डगरे मरे हुश्रों के बीच
पहुंचाती है;
१९ जो उसके पास जाते है, उन में से
कोई भी लौटकर नही श्राता;
श्रौर न वे जीवन का मार्ग पाते है।।
२० तू भले मनुष्यों के मार्ग मे चल,
श्रौर धर्मियों की बाट को पकडे रह।
२१ क्योंकि धर्मी लोग देश में बसे रहेंगे,
श्रौर खरे लोग ही उस मे बने रहेंगे।
२२ दुष्ट लोग देश में से नाश होंगे,
श्रौर विश्वासघाती उस मे से उखाडे
जाएंगे।।

३ हे मेरे पुत्र, मेरी शिक्षा को न
भूलना;
श्रपने हृदय मे मेरी श्राज्ञाश्रों को रखे
रहना;
२ क्योंकि ऐसा करने से तेरी श्रायु*
बढेगी,
श्रौर तू श्रधिक कुशल से रहेगा।
३ कृपा श्रौर सच्चाई तुझ से श्रलग न
होने पाएं;
वरन उनको श्रपने गले का हार
बनाना,
श्रौर श्रपनी हृदयरूपी पटिया पर
लिखना।
४ श्रौर तू परमेश्वर श्रौर मनुष्य दोनों
का श्रनुग्रह पाएगा,
तू श्रति बुद्धिमान होगा।।

* मूल में—दिनों की लंबाई श्रौर जीवन के
बरस।

५ तू अपनी समझ का सहारा न लेना,
वरन सम्पूर्ण मन से यहोवा पर भरोसा रखना।
६ उसी को स्मरण करके सब काम करना,
तब वह तेरे लिये सीधा मार्ग निकालेगा।
७ अपनी दृष्टि मे बुद्धिमान न होना,
यहोवा का भय मानना, और बुराई से अलग रहना।
८ ऐसा करने से तेरा शरीर* भला चगा,
और तेरी हड्डिया पुष्ट रहेंगी।।
६ अपनी सपत्ति के द्वारा,
और अपनी भूमि की सारी पहिली उपज दे देकर यहोवा की प्रतिष्ठा करना,
१० इस प्रकार तेरे खत्ते भरे और पूरे रहेंगे,
और तेरे रसकुण्डों मे नया दाखमधु उमण्डता रहेगा।।
११ हे मेरे पुत्र, यहोवा की शिक्षा से मुह न मोडना,
और जब वह तुझे डाटे, तब तू बुरा न मानना,
१२ क्योकि यहोवा जिस से प्रेम रखता है उसको डाटता है,
जैसे कि बाप उस बेटे को जिसे वह अधिक चाहता है।।
१३ क्या ही धन्य है वह मनुष्य जो बुद्धि पाए,
और वह मनुष्य जो समझ प्राप्त करे,
१४ क्योंकि बुद्धि की प्राप्ति चान्दी की प्राप्ति मे बडी,
और उसका लाभ चोखे सोने के लाभ से भी उत्तम है।
१५ वह मूगे से अधिक अनमोल है,
और जितनी वस्तुओ की तू लालसा करता है, उन मे से कोई भी उसके तुल्य न ठहरेगी।
१६ उसके दहिने हाथ मे दीर्घायु,
और उसके बाएँ हाथ मे धन और महिमा है।
१७ उसके मार्ग मनभाऊ है,
और उसके सब मार्ग कुशल के है।
१८ जो बुद्धि को ग्रहण कर लेते है, उनके लिये वह जीवन का वृक्ष बनती है;
और जो उसको पकडे रहते है, वह धन्य है।।
१६ यहोवा ने पृथ्वी की नेव बुद्धि ही से डाली,
और स्वर्ग को समझ ही के द्वारा स्थिर किया।
२० उसी के ज्ञान के द्वारा गहिरे सागर फूट निकले,
और आकाशमण्डल से ओस टपकती है।।
२१ हे मेरे पुत्र, ये बाते तेरी दृष्टि की ओट न होने पाए;
खरी बुद्धि और विवेक की रक्षा कर,
२२ तब इन से तुझे जीवन मिलेगा,
और ये तेरे गले का हार बनेंगे।
२३ और तू अपने मार्ग पर निडर चलेगा,
और तेरे पाव मे ठेस न लगेगी।
२४ जब तू लेटेगा, तब भय न खाएगा,
जब तू लेटेगा, तब सुख की नींद आएगी।
२५ अचानक आनेवाले भय से न डरना,
और जब दुष्टों पर विपत्ति आ पड़े, तब न घबराना;

* मूल में—तेरी नाभि।

२६ क्योंकि यहोवा तुझे सहारा दिया करेगा,
और तेरे पाव को फन्दे मे फसने न देगा।
२७ जिनका भला करना चाहिये, यदि तुझ में शक्ति रहे, तो उनका भला करने से न रुकना ।।
२८ यदि तेरे पास देने को कुछ हो,
तो अपने पडोसी से न कहना कि
जा कल फिर आना, कल मैं तुझे दूगा।
२९ जब तेरा पडोसी तेरे पास बेखटके रहता है,
तब उसके विरुद्ध बुरी युक्ति न बान्धना।
३० जिस मनुष्य ने तुझ से बुरा व्यवहार न किया हो,
उस से अकारण मुकद्दमा खडा न करना।
३१ उपद्रवी पुरुष के विषय मे डाह न करना,
न उसकी सी चाल चलना;
३२ क्योंकि यहोवा कुटिल से घृणा करता है,
परन्तु वह अपना भेद सीधे लोगो पर खोलता है * ।।
३३ दुष्ट के घर पर यहोवा का शाप
और धर्मियों के वासस्थान पर उसकी आशीष होती है।
३४ ठट्ठा करनेवालों से वह निश्चय ठट्ठा करता है
और दीनो पर अनुग्रह करता है।
३५ बुद्धिमान महिमा को पाएगे,
और मूर्खों की बढ़ती अपमान ही की होगी ।।

* मूल में—उसका भेद सीधे लोगों के पास है।

४ हे मेरे पुत्रो, पिता की शिक्षा सुनो,
और समझ प्राप्त करने मे मन लगाओ।
२ क्योंकि मैं ने तुम को उत्तम शिक्षा दी है;
मेरी शिक्षा को न छोड़ो।
३ देखो, मैं भी अपने पिता का पुत्र था,
और माता का अकेला दुलारा था,
४ और मेरा पिता मुझे यह कहकर सिखाता था, कि
तेरा मन मेरे वचन पर लगा रहे,
तू मेरी आज्ञाओ का पालन कर, तब जीवित रहेगा।
५ बुद्धि को प्राप्त कर, समझ को भी प्राप्त कर,
उनको भूल न जाना, न मेरी बातो को छोडना।
६ बुद्धि को न छोड, वह तेरी रक्षा करेगी,
उस से प्रीति रख, वह तेरा पहरा देगी।
७ बुद्धि श्रेष्ठ है इसलिये उसकी प्राप्ति के लिये यत्न कर;
जो कुछ तू प्राप्त करे उसे प्राप्त तो कर
परन्तु समझ की प्राप्ति का यत्न घटने न पाए।
८ उसकी बडाई कर, वह तुझ को बढाएगी;
जब तू उस से लिपट जाए, तब वह तेरी महिमा करेगी।
९ वह तेरे सिर पर शोभायमान भूषण बान्धेगी,
और तुझे सुन्दर मुकुट देगी ।।
१० हे मेरे पुत्र, मेरी बाते सुनकर ग्रहण कर,
तब तू बहुत वर्ष तक जीवित रहेगा।

११ मैं ने तुझे बुद्धि का मार्ग बताया है;
और सीधाई के पथ पर चलाया है।
१२ चलने में तुझे रोक टोक न होगी,
और चाहे तू दौड़े, तौभी ठोकर न खाएगा।
१३ शिक्षा को पकड़े रह, उसे छोड़ न दे,
उसकी रक्षा कर, क्योंकि वही तेरा जीवन है।
१४ दुष्टों की बाट में पांव न धरना,
और न बुरे लोगों के मार्ग पर चलना।
१५ उसे छोड़ दे, उसके पास से भी न चल,
उसके निकट से मुड़कर आगे बढ़ जा।
१६ क्योंकि दुष्ट लोग यदि बुराई न करें, तो उनको नींद नहीं आती;
और जब तक वे किसी को ठोकर न खिलाएं, तब तक उन्हें नींद नहीं मिलती।
१७ वे तो दुष्टता से कमाई हुई रोटी खाते,
और उपद्रव के द्वारा पाया हुआ दाखमधु पीते हैं।
१८ परन्तु धर्मियों की चाल उस चमकती हुई ज्योति के समान है,
जिसका प्रकाश दोपहर तक अधिक अधिक बढ़ता रहता है।
१९ दुष्टों का मार्ग घोर अन्धकारमय है;
वे नहीं जानते कि वे किस से ठोकर खाते हैं।।
२० हे मेरे पुत्र मेरे वचन ध्यान धरके सुन,
और अपना कान मेरी बातों पर लगा।
२१ इनको अपनी आंखों की ओट न होने दे;
वरन अपने मन में धारण कर।
२२ क्योंकि जिनको वे प्राप्त होती हैं,
वे उनके जीवित रहने का,
और उनके सारे शरीर के चंगे रहने का कारण होती हैं।
२३ सब से अधिक अपने मन की रक्षा कर;
क्योंकि जीवन का मूल स्रोत वही है।
२४ टेढ़ी बात अपने मुंह से मत बोल,
और चालबाज़ी की बातें कहना तुझ से दूर रहे।
२५ तेरी आंखें साम्हने ही की ओर लगी रहें,
और तेरी पलकें आगे की ओर खुली रहें।
२६ अपने पांव धरने के लिये मार्ग को समथर कर,
और तेरे सब मार्ग ठीक रहें।
२७ न तो दहिनी ओर मुड़ना, और न बाईं ओर;
अपने पांव को बुराई के मार्ग पर चलने से हटा ले।।

५ हे मेरे पुत्र, मेरी बुद्धि की बातों पर ध्यान दे,
मेरी समझ की ओर कान लगा,
२ जिस से तेरा विवेक सुरक्षित बना रहे,
और तू ज्ञान के वचनों को थामे रहे।
३ क्योंकि पराई स्त्री के ओठों से मधु टपकता है,
और उसकी बातें तेल से भी अधिक चिकनी होती हैं,
४ परन्तु इसका परिणाम नागदौना सा कड़वा
और दोधारी तलवार सा पैना होता है।

५ उसके पांव मृत्यु की ओर बढते है,
और उसके पग अधोलोक तक पहुचते है ।।
६ इसलिये उसे जीवन का समथर पथ नही मिल पाता;
उसके चालचलन में चंचलता है, परन्तु उसे वह आप नही जानती ।।
७ इसलिये अब हे मेरे पुत्रो, मेरी सुनो,
और मेरी बातो से मुह न मोडो।
८ ऐसी स्त्री से दूर ही रह,
और उसकी डेवढी के पास भी न जाना;
९ कही ऐसा न हो कि तू अपना यश औरो के हाथ,
और अपना जीवन क्रूर जन के वश मे कर दे;
१० या पराए तेरी कमाई से अपना पेट भरे,
और परदेशी मनुष्य तेरे परिश्रम का फल अपने घर मे रखे;
११ और तू अपने अन्तिम समय मे
जब कि तेरा शरीर क्षीण हो जाए
तब यह कहकर हाय मारने लगे, कि
१२ मै ने शिक्षा से कैसा बैर किया,
और डाटनेवाले का कैसा तिरस्कार किया!
१३ मै ने अपने गुरुओं की बाते न मानी
और अपने सिखानेवालों की ओर ध्यान न लगाया।
१४ मै सभा और मण्डली के बीच मे प्राय सब बुराइयो मे जा पडा ।।
१५ तू अपने ही कुण्ड से पानी,
और अपने ही कूए के सोते का जल पिया करना।
१६ क्या तेरे सोतो का पानी सड़क मे,
और तेरे जल की धारा चौको मे बह जाने पाए?
१७ यह केवल तेरे ही लिये रहे,
और तेरे संग औरों के लिये न हो।
१८ तेरा सोता धन्य रहे;
और अपनी जवानी की पत्नी के साथ आनन्दित रह,
१९ प्रिय हरिणी वा सुन्दर साभरनी के समान उसके स्तन सर्वदा तुझे संतुष्ट रखे,
और उसी का प्रेम नित्य तुझे आकर्षित करता रहे।
२० हे मेरे पुत्र, तू अपरिचित स्त्री पर क्यों मोहित हो,
और पराई को क्यों छाती से लगाए?
२१ क्योंकि मनुष्य के मार्ग यहोवा की दृष्टि मे छिपे नही है,
और वह उसके सब मार्गों पर ध्यान करता है।
२२ दुष्ट अपने ही अधर्म के कर्मों से फसेगा,
और अपने ही पाप के बन्धनों में बन्धा रहेगा।
२३ वह शिक्षा प्राप्त किए बिना मर जाएगा,
और अपनी ही मूर्खता के कारण भटकता रहेगा ।।

६ हे मेरे पुत्र, यदि तू अपने पड़ोसी का उत्तरदायी हुआ हो,
अथवा परदेशी के लिये हाथ पर हाथ मार कर उत्तरदायी हुआ हो,
२ तो तू अपने ही मुह के बचनों से फंसा,
और अपने ही मुह की बातों से पकडा गया।
३ इसलिये हे मेरे पुत्र, एक काम कर, अर्थात्

तू जो अपने पड़ोसी के हाथ में पड़
चुका है,
तो जा, उसको साष्टांग प्रणाम करके
मना ले।
४ तू न तो अपनी आंखों मे नीद,
और न अपनी पलकों में झपकी
आने दे;
५ और अपने आप को हरिणी के समान
शिकारी के हाथ से,
और चिड़िया के समान चिडिमार
के हाथ से छुड़ा।।
६ हे आलसी, च्यूटियों के पास जा;
उनके काम पर ध्यान दे, और बुद्धि-
मान हो।
७ उनके न तो कोई न्यायी होता है,
न प्रधान, और न प्रभुता करनेवाला,
८ तौभी वे अपना आहार धूपकाल मे
संचय करती है,
और कटनी के समय अपनी भोजन-
वस्तु बटोरती है।
९ हे आलसी, तू कब तक सोता रहेगा?
तेरी नीद कब टूटेगी?
१० कुछ और सो लेना,
थोड़ी सी नींद, एक और झपकी,
थोड़ा और छाती पर हाथ रखे लेटे
रहना,
११ तब तेरा कगालपन बटमार की नाईं
और तेरी घटी हथियारबन्द के समान
आ पडेगी।।
१२ ओछे और अनर्थकारी को देखो,
वह टेढ़ी टेढ़ी बाते बकता फिरता है,
१३ वह नैन से सैन और पाव से इशारा,
और अपनी अगुलियों से संकेत करता
है,
१४ उसके मन में उलट फेर की बातें
रहती,
वह लगातार बुराई गढ़ता है
और झगड़ा रगड़ा उत्पन्न करता है।
१५ इस कारण उस पर विपत्ति अचानक
आ पडेगी;
वह पल भर मे ऐसा नाश हो जाएगा,
कि बचने का कोई उपाय न रहेगा।।
१६ छः वस्तुओं से यहोवा बैर रखता है,
वरन सात है जिन से उसको घृणा
है:
१७ अर्थात् घमण्ड से चढी हुई * आंखे,
झूठ बोलनेवाली जीभ,
और निर्दोष का लोहू बहानेवाले हाथ,
१८ अनर्थ कल्पना गढ़नेवाला मन,
बुराई करने को वेग दौड़नेवाले पांव,
१९ झूठ बोलनेवाला साक्षी
और भाइयो के बीच में झगड़ा उत्पन्न
करनेवाला मनुष्य।
२० हे मेरे पुत्र, मेरी आज्ञा को मान,
और अपनी माता की शिक्षा को न
तज।
२१ इन को अपने हृदय मे सदा गांठ
बान्धे रख;
और अपने गले का हार बना ले।
२२ वह तेरे चलने मे तेरी अगुवाई,
और सोते समय तेरी रक्षा,
और जागते समय तुझ से बाते करेगी।
२३ आज्ञा तो दीपक है और शिक्षा ज्योति,
और सिखानेवाले की डाट जीवन का
मार्ग है,
२४ ताकि तुझ को बुरी स्त्री से बचाए
और पराई स्त्री की चिकनी चुपड़ी
बातों से बचाए।
२५ उसकी सुन्दरता देखकर अपने मन में
उसकी अभिलाषा न कर;

* मूल में—ऊंची।

वह तुझे अपने कटाक्ष * से फंसाने न
पाए;
२६ क्योंकि वेश्यागमन के कारण मनुष्य
टुकड़ों का भिखारी हो जाता
है,
परन्तु व्यभिचारिणी अनमोल जीवन
का अहेर कर लेती है।
२७ क्या हो सकता है कि कोई अपनी
छाती पर आग रख ले;
और उसके कपड़े न जलें ?
२८ क्या हो सकता है कि कोई अंगारे पर
चले,
और उसके पांव न झुलसे ?
२६ जो पराई स्त्री के पास जाता है, उसकी
दशा ऐसी है;
वरन जो कोई उसको छूएगा वह दण्ड
से न बचेगा।
३० जो चोर भूख के मारे अपना पेट
भरने के लिये चोरी करे,
उसको तो लोग तुच्छ नहीं जानते,
३१ तौभी यदि वह पकड़ा जाए, तो उसको
सातगुणा भर देना पड़ेगा;
वरन अपने घर का सारा धन देना
पडेगा।
३२ पन्रतु जो परस्त्रीगमन करता है वह
निरा निर्बुद्ध है;
जो अपने प्राणों को नाश करना
चाहता है, वही ऐसा करता है।
३३ उसको घायल और अपमानित होना
पड़ेगा,
और उसकी नामधराई कभी न
मिटेगी।
३४ क्योंकि जलन से पुरुष बहुत ही क्रोधित
हो जाता है,
और पलटा लेने के दिन वह कुछ
कोमलता नहीं दिखाता।
३५ वह घूस पर दृष्टि न करेगा,
और चाहे तू उसको बहुत कुछ दे,
तौभी वह न मानेगा॥

७ हे मेरे पुत्र, मेरी बातों को माना
कर,
और मेरी आज्ञाओं को अपने मन में
रख छोड।
२ मेरी आज्ञाओं को मान, इस से तू
जीवित रहेगा,
और मेरी शिक्षा को अपनी आंख की
पुतली जान;
३ उनको अपनी उंगलियों में बान्ध,
और अपने हृदय की पटिया पर
लिख ले।
४ बुद्धि से कह कि, तू मेरी बहिन है,
और समझ को अपनी साथिन
बना;
५ तब तू पराई स्त्री से बचेगा,
जो चिकनी चुपड़ी बातें बोलती
है॥
६ मैं ने एक दिन अपने घर की खिड़की
से, अर्थात्
अपने झरोखे से झांका,
७ तब मैं ने भोले लोगों में से
एक निर्बुद्धि जवान को देखा;
८ वह उस स्त्री के घर के कोने के पास
की सड़क पर चला जाता था,
और उस ने उसके घर का मार्ग
लिया।
६ उस समय दिन ढल गया, और सध्या-
काल आ गया था,
वरन रात का घोर अन्धकार छा गया
था॥

* मूल में—पलकों।

१० और उस से एक स्त्री मिली,
जिस का भेष वेश्या का सा था, और
वह बड़ी धूर्त थी।
११ वह शान्तिरहित और चंचल थी,
और अपने घर मे न ठहरती थी;
१२ कभी वह सड़क मे, कभी चौक मे
पाई जाती थी,
और एक एक कोने पर वह बाट
जोहती थी।
१३ तब उस ने उस जवान को पकड़कर
चूमा,
और निर्लज्जता की चेष्टा करके उस
से कहा,
१४ मुझे मेलबलि चढ़ाने थे,
और मै ने अपनी मन्नते आज ही पूरी
की है;
१५ इसी कारण मै तुझ से भेट करने को
निकली,
मै तेरे दर्शन की खोजी थी, सो अभी
पाया है।
१६ मै ने अपने पलग के बिछौने पर
मिस्र के बेलबूटेवाले कपड़े बिछाए है;
१७ मै ने अपने बिछौने पर
गन्धरस, अगर और दालचीनी छिड़की
है।
१८ इसलिये अब चल हम प्रेम से भोर
तक जी बहलाते रहे;
हम परस्पर की प्रीति से आनन्दित
रहें।
१९ क्योंकि मेरा पति घर मे नही है;
वह दूर देश को चला गया है;
२० वह चान्दी की थैली ले गया है;
और पूर्णमासी को लौट आएगा।।
२१ ऐसी ही बातें कह कहकर, उस ने
उसको अपनी प्रबल माया में फंसा
लिया;
और अपनी चिकनी चुपड़ी बातों से
उसको अपने वश मे कर लिया।
२२ वह तुरन्त उसके पीछे हो लिया,
जैसे बैल कसाई-खाने को,
वा जैसे बेड़ी पहिने हुए कोई मूढ़
ताड़ना पाने को जाता है।
२३ अन्त में उस जवान का कलेजा तीर
से बेधा जाएगा;
वह उस चिड़िया के समान है जो फन्दे
की ओर बेग से उड़े
और न जानती हो कि उस में मेरे
प्राण जाएंगे।।
२४ अब हे मेरे पुत्रो, मेरी सुनो,
और मेरी बातों पर मन लगाओ।
२५ तेरा मन ऐसी स्त्री के मार्ग की ओर
न फिरे,
और उसकी डगरों में भूल कर न
जाना;
२६ क्योंकि बहुत लोग उस से मारे पड़े है;
उसके घात किए हुओं की एक बड़ी
संख्या होगी।
२७ उसका घर अधोलोक का मार्ग है,
वह मृत्यु के घर में पहुचाता है।।

८ क्या बुद्धि नही पुकारती है,
क्या समझ ऊचे शब्द से नहीं
बोलती है?
२ वह तो ऊचे स्थानों पर मार्ग की एक
ओर
और तिर्मुहानियों मे खड़ी होती है;
३ फाटकों के पास नगर के पैठाव में,
और द्वारों ही में वह ऊंचे स्वर से
कहती है,
४ हे मनुष्यो, मै तुम को पुकारती हूं,
और मेरी बात सब आदमियों के
लिये है।

५ हे भोलो, चतुराई सीखो,
और हे मूर्खो, अपने मन में समझ लो।
६ सुनो, क्योंकि मैं उत्तम बातें कहूंगी,
और जब मुंह खोलूंगी, तब उस से सीधी बातें निकलेंगी;
७ क्योंकि मुझ से सच्चाई की बातों का वर्णन होगा;
दुष्टता की बातों से मुझ को घृणा आती है॥
८ मेरे मुंह की सब बातें धर्म की होती हैं,
उन में से कोई टेढ़ी वा उलट फेर की बात नहीं निकलती है।
९ समझवाले के लिये वे सब सहज,
और ज्ञान के प्राप्त करनेवालों के लिये अति सीधी हैं।
१० चान्दी नहीं, मेरी शिक्षा ही को लो,
और उत्तम कुन्दन से बढ़कर ज्ञान को ग्रहण करो।
११ क्योंकि बुद्धि, मूंगे से भी अच्छी है,
और सारी मनभावनी वस्तुओं में कोई भी उसके तुल्य नहीं है।
१२ मैं जो बुद्धि हूं, सो चतुराई में वास करती हूं,
और ज्ञान और विवेक को प्राप्त करती हूं।
१३ यहोवा का भय मानना बुराई से बैर रखना है।
घमण्ड, अहंकार और बुरी चाल से,
और उलट फेर की बात से भी मैं बैर रखती हूं।
१४ उत्तम युक्ति, और खरी बुद्धि मेरी ही है,
मैं तो समझ हूं, और पराक्रम भी मेरा है।
१५ मेरे ही द्वारा राजा राज्य करते हैं,
और अधिकारी धर्म से विचार करते हैं;
१६ मेरे ही द्वारा राजा हाकिम और रईस,
और पृथ्वी के सब न्यायी शासन करते हैं।
१७ जो मुझ से प्रेम रखते हैं, उन से मैं भी प्रेम रखती हूं,
और जो मुझ को यत्न से तड़के उठकर खोजते हैं, वे मुझे पाते हैं।
१८ धन और प्रतिष्ठा मेरे पास हैं,
वरन ठहरनेवाला धन और धर्म भी हैं।
१९ मेरा फल चोखे सोने से, वरन कुन्दन से भी उत्तम है,
और मेरी उपज उत्तम चान्दी से अच्छी है।
२० मैं धर्म की बाट में,
और न्याय की डगरों के बीच में चलती हूं,
२१ जिस से मैं अपने प्रेमियों को परमार्थ के भागी करूं, और उनके भण्डारों को भर दूं॥
२२ यहोवा ने मुझे काम करने के आरम्भ में,
वरन अपने प्राचीनकाल के कामों से भी पहिले उत्पन्न किया।
२३ मैं सदा से वरन आदि ही से
पृथ्वी की सृष्टि के पहिले ही से ठहराई गई हूं।
२४ जब न तो गहिरा सागर था,
और न जल के सोते थे तब ही से मैं उत्पन्न हुई।
२५ जब पहाड़ वा पहाड़ियां स्थिर न की गई थीं,

२६ जब यहोवा ने न तो पृथ्वी और न
मैदान,
न जगत की धूलि के परमाणु बनाए
थे,
इन मे पहिले मै उत्पन्न हुई।
२७ जब उस ने आकाश को स्थिर किया,
तब मैं वहा थी,
जब उस ने गहिरे सागर के ऊपर
आकाशमण्डल ठहराया,
२८ जब उस ने आकाशमण्डल को ऊपर
से स्थिर किया,
और गहिरे सागर के सोते फूटने
लगे,
२९ जब उस ने समुद्र का सिवाना ठहराया,
कि जल उसकी आज्ञा का उल्लघन
न कर सके,
और जब वह पृथ्वी की नेव की डोरी
लगाता था,
३० तब मैं कारीगर सी उसके पास थी;
और प्रति दिन मैं उसकी प्रसन्नता थी,
और हर समय उसके साम्हने आनन्दित
रहती थी।
३१ मै उसकी बसाई हुई पृथ्वी से प्रसन्न
थी
और मेरा सुख मनुष्यों की सगति से
होता था।।
३२ इसलिये अब हे मेरे पुत्रो, मेरी सुनो;
क्या ही धन्य है वे जो मेरे मार्ग को
पकडे रहते है।
३३ शिक्षा को सुनो, और बुद्धिमान हो
जाओ,
उसके विषय मे अनसुनी न करो।
३४ क्या ही धन्य है वह मनुष्य जो मेरी
सुनता,
वरन मेरी डेवढी पर प्रति दिन खडा
रहता,
और मेरे द्वारो के खभों के पास दृष्टि
लगाए रहता है।
३५ क्योकि जो मुझे पाता है, वह जीवन
को पाता है,
और यहोवा उस से प्रसन्न होता है।
३६ परन्तु जो मेरा अपराध करता * है,
वह अपने ही पर उपद्रव करता
है;
जितने मुझ से बैर रखते वे मृत्यु
मे प्रीति रखते है।।

९ बुद्धि ने † अपना घर बनाया,
और उसके सातो खंभे गढे हुए है।
२ उस ने अपने पशु बध करके, अपने
दाखमधु मे मसाला मिलाया है,
और अपनी मेज़ लगाई है।
३ उस ने अपनी सहेलिया, सब को बुलाने
के लिये भेजी है; वह नगर के ऊंचे
स्थानो की चोटी पर पुकारती है,
४ जो कोई भोला है वह मुडकर यही
आए!
और जो निर्बुद्धि है, उस से वह कहती
है,
५ आओ, मेरी रोटी खाओ,
और मेरे मसाला मिलाए हुए दाखमधु
को पीओ।
६ भोलो का सग छोडो, और जीवित
रहो,
समझ के मार्ग मे सीधे चलो।।
७ जो ठट्ठा करनेवाले को शिक्षा देता है,
सो अपमानित होता है, और जो
दुष्ट जन को डाटता है वह कलकित
होता है।।

* वा जिस की मुझ से भूल के कारण भेंट नहीं होती।
† मूल में—बुद्धियों ने।

८ ठट्ठा करनेवाले को न डांट ऐसा न
हो कि वह तुझ से बैर रखे,
बुद्धिमान को डांट, वह तो तुझ से
प्रेम रखेगा।
९ बुद्धिमान को शिक्षा दे, वह अधिक
बुद्धिमान होगा;
धर्मी को चिता दे, वह अपनी विद्या
बढ़ाएगा।
१० यहोवा का भय मानना बुद्धि का
आरम्भ है,
और परमपवित्र ईश्वर को जानना
ही समझ है।
११ मेरे द्वारा तो तेरी आयु बढ़ेगी,
और तेरे जीवन के वर्ष अधिक होंगे।
१२ यदि तू बुद्धिमान हो, तो बुद्धि का
फल तू ही भोगेगा;
और यदि तू ठट्ठा करे, तो दण्ड केवल
तू ही भोगेगा॥
१३ मूर्खतारूपी स्त्री हौरा मचानेवाली
है;
वह तो भोली है, और कुछ नही
जानती।
१४ वह अपने घर के द्वार में,
और नगर के ऊंचे स्थानों मे मचिया
पर बैठी हुई
१५ जो बटोही अपना अपना मार्ग पकड़े
हुए सीधे चले जाते हैं,
उनको यह कह कहकर पुकारती है,
१६ जो कोई भोला है, वह मुड़कर यही
आए :
जो निर्बुद्धि है, उस से वह कहती है,
१७ चोरी का पानी मीठा होता है,
और लुके छिपे की रोटी अच्छी लगती
है।
१८ और वह नहीं जानता है, कि वहां मरे
हुए पड़े है,
और उस स्त्री के नेवतहारी अधोलोक
के निचले स्थानों मे पहुंचे है॥

१० सुलैमान के नीतिवचन॥
बुद्धिमान पुत्र से पिता आनन्दित
होता है,
परन्तु मूर्ख पुत्र के कारण माता उदास
रहती है।
२ दुष्टों के रखे हुए धन से लाभ नहीं
होता,
परन्तु धर्म के कारण मृत्यु से बचाव
होता है।
३ धर्मी को यहोवा भूखों मरने नही देता,
परन्तु दुष्टो की अभिलाषा वह पूरी
होने नहीं देता।
४ जो काम मे ढिलाई करता है, वह
निर्धन हो जाता है,
परन्तु कामकाजू लोग अपने हाथों के
द्वारा धनी होते हैं।
५ जो बेटा धूपकाल मे बटोरता है वह
बुद्धि से काम करनेवाला है,
परन्तु जो बेटा कटनी के समय भारी
नीद मे पड़ा रहता है, वह लज्जा
का कारण होता है।
६ धर्मी* पर बहुत से आशीर्वाद होते
है,
परन्तु उपद्रव दुष्टो का मुह छा
लेता है।
७ धर्मी को स्मरण करके लोग आशीर्वाद
देते है,
परन्तु दुष्टो का नाम मिट जाता है।
८ जो बुद्धिमान है, वह आज्ञाओ को
स्वीकार करता है,
परन्तु जो बकवादी और मूढ़ है, वह
पछाड़ खाता है।

* मूल में—धर्मी के सिर।

९ जो खराई से चलता है वह निडर
चलता है,
परन्तु जो टेढ़ी चाल चलता है उसकी
चाल प्रगट हो जाती है।
१० जो नैन से सैन करता है उस से औरों
को दुख मिलता है,
और जो बकवादी और मूढ़ है, वह
पछाड़ खाता है।
११ धर्मी का मुंह तो जीवन का सोता है,
परन्तु उपद्रव दुष्टों का मुंह छा लेता
है।
१२ बैर से तो झगड़े उत्पन्न होते है,
परन्तु प्रेम से सब अपराध ढप जाते
हैं।
१३ समझवालों के बचनों मे बुद्धि पाई
जाती है,
परन्तु निर्बुद्धि की पीठ के लिये
कोड़ा है।
१४ बुद्धिमान लोग ज्ञान को रख छोड़ते हैं,
परन्तु मूढ़ के बोलने से विनाश निकट
आता है।
१५ धनी का धन उसका दृढ़ नगर है,
परन्तु कंगाल लोग निर्धन होने के
कारण विनाश होते है।
१६ धर्मी का परिश्रम जीवन के लिये
होता है,
परन्तु दुष्ट के लाभ से पाप होता है।
१७ जो शिक्षा पर चलता वह जीवन के
मार्ग पर है,
परन्तु जो डांट से मुह मोड़ता, वह
भटकता है।
१८ जो बैर को छिपा रखता है, वह झूठ
बोलता है,
और जो अपवाद फैलाता है, वह मूर्ख
है।
१९ जहां बहुत बातें होती हैं, वहां अपराध
भी होता है,
परन्तु जो अपने मुंह को बन्द रखता
वह बुद्धि से काम करता है।
२० धर्मी के वचन तो उत्तम चान्दी हैं;
परन्तु दुष्टों का मन बहुत हलका होता
है।
२१ धर्मी के वचनों से बहुतों का पालन-
पोषण होता है,
परन्तु मूढ़ लोग निर्बुद्धि होने के कारण
मर जाते है।
२२ धन यहोवा की आशीष ही से मिलता
है,
और वह उसके साथ दुःख नही
मिलाता।
२३ मूर्ख को तो महापाप करना हंसी की
बात जान पड़ती है,
परन्तु समझवाले पुरुष मे बुद्धि रहती
है।
२४ दुष्ट जन जिस विपत्ति से डरता है,
वह उस पर आ पड़ती है,
परन्तु धर्मियों की लालसा पूरी होती
है।
२५ बवण्डर निकल जाते ही दुष्ट जन
लोप हो जाता है,
परन्तु धर्मी सदा लो स्थिर है।
२६ जैसे दांत को सिरका, और आंख को
धूआं,
वैसे आलसी उनको लगता है जो
उसको कही भेजते है।
२७ यहोवा के भय मानने से आयु बढ़ती
है,
परन्तु दुष्टों का जीवन थोड़े ही दिनों
का होता है।
२८ धर्मियों को आशा रखने मे आनन्द
मिलता है,

परन्तु दुष्टों की आशा टूट जाती है।
२९ यहोवा खरे मनुष्य का गढ़ ठहरता है,
परन्तु अनर्थकारियों का विनाश होता है।
३० धर्मी सदा अटल रहेगा,
परन्तु दुष्ट पृथ्वी पर बसने न पाएंगे।
३१ धर्मी के मुंह से बुद्धि टपकती है,
पर उलट फेर की बात कहनेवाले की जीभ काटी जायेगी।
३२ धर्मी ग्रहणयोग्य बात समझ कर बोलता है,
परन्तु दुष्टों के मुह से उलट फेर की बाते निकलती है।।

११ छल के तराजू से यहोवा को घृणा आती है,
परन्तु वह पूरे बटखरे से प्रसन्न होता है।
२ जब अभिमान होता, तब अपमान भी होता है,
परन्तु नम्र लोगो मे बुद्धि होती है।
३ सीधे लोग अपनी खराई से अगुवाई पाते है,
परन्तु विश्वासघाती अपने कपट से विनाश होते है।
४ कोप के दिन धन से तो कुछ लाभ नही होता,
परन्तु धर्म मृत्यु से भी बचाता है।
५ खरे मनुष्य का मार्ग धर्म के कारण सीधा होता है,
परन्तु दुष्ट अपनी दुष्टता के कारण गिर जाता है।
६ सीधे लोगो का बचाव उनके धर्म के कारण होता है,
परन्तु विश्वासघाती लोग अपनी ही दुष्टता मे फंसते है।
७ जब दुष्ट मरता, तब उसकी आशा टूट जाती है,
और अधर्मी की आशा व्यर्थ होती है।
८ धर्मी विपत्ति से छूट जाता है,
परन्तु दुष्ट उसी विपत्ति मे पड जाता है*।
९ भक्तिहीन जन अपने पडोसी को अपने मुह की बात से बिगाडता है,
परन्तु धर्मी लोग ज्ञान के द्वारा बचते है।
१० जब धर्मियों का कल्याण होता है, तब नगर के लोग प्रसन्न होते है,
परन्तु जब दुष्ट नाश होते, तब जय-जयकार होता है।
११ सीधे लोगों के आशीर्वाद से नगर की बढती होती है,
परन्तु दुष्टों के मुह की बात से वह ढाया जाता है।
१२ जो अपने पडोसी को तुच्छ जानता है, वह निर्बुद्धि है,
परन्तु समझदार पुरुष चुपचाप रहता है।
१३ जो लुतराई करता फिरता वह भेद प्रगट करता है,
परन्तु विश्वासयोग्य मनुष्य बात को छिपा रखता है।
१४ जहा बुद्धि की युक्ति नही, वहा प्रजा विपत्ति मे पडती है;
परन्तु सम्मति देनेवालों की बहुतायत के कारण बचाव होता है।
१५ जो परदेशी का उत्तरदायी होता है, वह बड़ा दु.ख उठाता है,
परन्तु जो उत्तरदायित्व से घृणा करता, वह निडर रहता है।

* मूल में—दुष्ट उसके स्थान पर आता है।

१६ अनुग्रह करनेवाली स्त्री प्रतिष्ठा नही खोती है,
और बलात्कारी लोग धन को नही खोते।
१७ कृपालु मनुष्य अपना ही भला करता है,
परन्तु जो क्रूर है, वह अपनी ही देह को दुःख देता है।
१८ दुष्ट मिथ्या कमाई कमाता है,
परन्तु जो धर्म का बीज बोता, उसको निश्चय फल मिलता है।
१९ जो धर्म मे दृढ़ रहता, वह जीवन पाता है,
परन्तु जो बुराई का पीछा करता, वह मृत्यु का कौर हो जाता है।
२० जो मन के टेढे है, उन मे यहोवा को घृणा आती है,
परन्तु वह खरी चालवालों से प्रसन्न रहता है।
२१ मैं दृढ़ता * के साथ कहता हू, बुरा मनुष्य निर्दोष न ठहरेगा,
परन्तु धर्मी का वंश बचाया जाएगा।
२२ जो सुन्दर स्त्री विवेक नही रखती,
वह थूथुन मे सोने की नत्थ पहिने हुए सूअर के समान है।
२३ धर्मियों की लालसा तो केवल भलाई की होती है;
परन्तु दुष्टो की आशा का फल क्रोध ही होता है।
२४ ऐसे है, जो छितरा देते है, तौभी उनकी बढती ही होती है;
और ऐसे भी है जो यथार्थ से कम देते है, और इस से उनकी घटती ही होती है।

* मूल में—हाथ पर हाथ।

२५ उदार प्राणी हृष्ट पुष्ट हो जाता है,
और जो औरों की खेती सींचता है, उसकी भी सींची जाएगी।
२६ जो अपना अनाज रख छोड़ता है, उसको लोग शाप देते है,
परन्तु जो उसे बेच देता है, उसको आशीर्वाद दिया जाता है।
२७ जो यत्न से भलाई करता है वह औरों की प्रसन्नता खोजता है,
परन्तु जो दूसरे की बुराई का खोजी होता है, उसी पर बुराई आ पडती है।
२८ जो अपने धन पर भरोसा रखता है वह गिर जाता है,
परन्तु धर्मी लोग नये पत्ते की नाईं लहलहाते है।
२९ जो अपने घराने को दुःख देता, उसका भाग वायु ही होगा,
और मूढ बुद्धिमान का दास हो जाता है।
३० धर्मी का प्रतिफल जीवन का वृक्ष होता है,
और बुद्धिमान मनुष्य लोगों के मन को मोह लेता है।
३१ देख, धर्मी को पृथ्वी पर फल मिलेगा,
तो निश्चय है कि दुष्ट और पापी को भी मिलेगा॥

१२ जो शिक्षा पाने मे प्रीति रखता है वह ज्ञान मे प्रीति रखता है,
परन्तु जो डाट से बैर रखता, वह पशु सरीखा है।
२ भले मनुष्य से तो यहोवा प्रसन्न होता है,
परन्तु बुरी युक्ति करनेवाले को वह दोषी ठहराता है।

३ कोई मनुष्य दुष्टता के कारण स्थिर नहीं होता,
परन्तु धर्मियों की जड़ उखड़ने की नहीं।
४ भली स्त्री अपने पति का मुकुट है,
परन्तु जो लज्जा के काम करती वह मानो उसकी हड्डियों के सड़ने का कारण होती है।
५ धर्मियों की कल्पनाए न्याय ही की होती हैं,
परन्तु दुष्टों की युक्तियां छल की हैं।
६ दुष्टों की बातचीत हत्या करने के लिये घात लगाने के विषय में होती है,
परन्तु सीधे लोग अपने मुंह की बात के द्वारा छुडानेवाले होते हैं।
७ जब दुष्ट लोग उलटे जाते हैं तब वे रहते ही नहीं,
परन्तु धर्मियों का घर स्थिर रहता है।
८ मनुष्य की बुद्धि के अनुसार उसकी प्रशंसा होती है,
परन्तु कुटिल तुच्छ जाना जाता है।
९ जो रोटी की आस लगाए रहता है, और बड़ाई मारता हैं,
उस से दास रखनेवाला तुच्छ मनुष्य भी उत्तम है।
१० धर्मी अपने पशु के भी प्राण की सुधि रखता है,
परन्तु दुष्टों की दया भी निर्दयता है।
११ जो अपनी भूमि को जोतता, वह पेट भर खाता है,
परन्तु जो निकम्मों की संगति करता, वह निर्बुद्धि ठहरता है।
१२ दुष्ट जन बुरे लोगों के जाल की अभिलाषा करते हैं,
परन्तु धर्मियों की जड़ हरी भरी रहती है।
१३ बुरा मनुष्य अपने दुर्वचनों के कारण फन्दे में फंसता है,
परन्तु धर्मी संकट से निकास पाता है।
१४ सज्जन अपने वचनों के फल के द्वारा भलाई से तृप्त होता है,
और जैसी जिसकी करनी वैसी उसकी भरनी * होती है।
१५ मूढ़ को अपनी ही चाल सीधी जान पड़ती है,
परन्तु जो सम्मति मानता, वह बुद्धिमान है।
१६ मूढ की रिस उसी दिन प्रगट हो जाती है,
परन्तु चतुर अपमान को छिपा रखता है।
१७ जो सच बोलता है, वह धर्म प्रगट करता है,
परन्तु जो झूठी साक्षी देता, वह छल प्रगट करता है।
१८ ऐसे लोग हैं जिनका बिना सोच-विचार का बोलना तलवार की नाईं चुभता है,
परन्तु बुद्धिमान के बोलने से लोग चंगे होते हैं।
१९ सच्चाई † सदा बनी रहेगी,
परन्तु झूठ ‡ पल ही भर का होता है।
२० बुरी युक्ति करनेवालों के मन में छल रहता है,
परन्तु मेल की युक्ति करनेवालों को आनन्द होता है।

---

* मूल में—मनुष्य के हाथों का फल उसको लौट आता है।
† मूल में—सच्चाई का होंठ।
‡ मूल में—झूठी जीभ।

२१ धर्मी को हानि नहीं होती है,
परन्तु दुष्ट लोग सारी विपत्ति में डूब
जाते हैं * ।
२२ झूठों से यहोवा को घृणा आती है,
परन्तु जो विश्वास से काम करते हैं,
उन से वह प्रसन्न होता है ।
२३ चतुर मनुष्य ज्ञान को प्रगट नहीं
करता है,
परन्तु मूढ़ अपने मन की मूढ़ता ऊंचे
शब्द से प्रचार करता है ।
२४ कामकाजी लोग प्रभुता करते हैं,
परन्तु आलसी बगारी में पकड़े जाते
हैं ।
२५ उदास मन दब जाता है,
परन्तु भली बात से वह आनन्दित
होता है ।
२६ धर्मी अपने पड़ोसी की अगुवाई करता
है,
परन्तु दुष्ट लोग अपनी ही चाल के
कारण भटक जाते हैं ।
२७ आलसी अहेर का पीछा नहीं करता,
परन्तु कामकाजी को अनमोल वस्तु
मिलती है ।
२८ धर्म की बाट में जीवन मिलता है,
और उसके पथ में मृत्यु का पता भी
नहीं ।।

१३ बुद्धिमान पुत्र पिता की शिक्षा
सुनता है,
परन्तु ठट्ठा करनेवाला घुड़की को भी
नहीं सुनता ।
२ सज्जन अपनी बातों के कारण
उत्तम वस्तु खाने पाता है,
परन्तु विश्वासघाती लोगों का पेट †
उपद्रव से भरता है ।

* मूल में—विपत्ति से भर जाते हैं ।
† मूल में—प्राण ।

३ जो अपने मुंह की चौकसी करता है,
वह अपने प्राण की रक्षा करता है,
परन्तु जो गाल बजाता उसका विनाश
हो जाता है ।
४ आलसी का प्राण लालसा तो करता
है, और उसको कुछ नहीं मिलता,
परन्तु कामकाजी हृष्ट पुष्ट हो जाते
हैं ।
५ धर्मी झूठे वचन से बैर रखता है,
परन्तु दुष्ट लज्जा का कारण और
लज्जित हो जाता है ।
६ धर्म खरी चाल चलनेवाले की रक्षा
करता है,
परन्तु पापी अपनी दुष्टता के कारण
उलट जाता है ।
७ कोई तो धन बटोरता, परन्तु उसके
पास कुछ नहीं रहता,
और कोई धन उड़ा देता, तौभी उसके
पास बहुत रहता है ।
८ प्राण की छुड़ौती मनुष्य का धन है,
परन्तु निर्धन घुड़की को सुनता भी
नहीं ।
९ धर्मियों की ज्योति आनन्द के साथ
रहती है,
परन्तु दुष्टों का दिया बुझ जाता है ।
१० झगड़े रगड़े केवल अहंकार ही से
होते हैं,
परन्तु जो लोग सम्मति मानते हैं,
उनके पास बुद्धि रहती है ।
११ निर्धन के * पास माल नहीं रहता,
परन्तु जो अपने परिश्रम से बटोरता,
उसकी बढ़ती होती है ।
१२ जब आशा पूरी होने में विलम्ब होता
है, तो मन शिथिल होता है,

* मूल में—अपने को निर्धन करता ।

परन्तु जब लालसा पूरी होती है, तब
जीवन का वृक्ष लगता है।
१३ जो वचन को तुच्छ जानता, वह नाश
हो जाता है,
परन्तु आज्ञा के डरवैये को अच्छा फल
मिलता है।
१४ बुद्धिमान की शिक्षा जीवन का सोता
है,
और उसके द्वारा लोग मृत्यु के फन्दों
से बच सकते हैं।
१५ सुबुद्धि के कारण अनुग्रह होता है,
परन्तु विश्वासघातियों का मार्ग कड़ा
होता है।
१६ सब चतुर तो ज्ञान से काम करते हैं,
परन्तु मूर्ख अपनी मूढ़ता फैलाता है।
१७ दुष्ट दूत बुराई में फंसता है,
परन्तु विश्वासयोग्य दूत से कुशलक्षेम
होता है।
१८ जो शिक्षा को सुनी-अनसुनी करता
वह निर्धन होता और अपमान पाता
है,
परन्तु जो डांट को मानता, उसकी
महिमा होती है।
१९ लालसा का पूरा होना तो प्राण को
मीठा लगता है,
परन्तु बुराई से हटना, मूर्खों के प्राण
को बुरा लगता है।
२० बुद्धिमानों की संगति कर, तब तू भी
बुद्धिमान हो जाएगा,
परन्तु मूर्खों का साथी नाश हो
जाएगा।
२१ बुराई पापियों के पीछे पड़ती है,
परन्तु धर्मियों को अच्छा फल मिलता
है।
२२ भला मनुष्य अपने नाती-पोतों के लिये
भाग छोड़ जाता है,
परन्तु पापी की सम्पत्ति धर्मी के लिये
रखी जाती है।
२३ निर्बल लोगों को खेती बारी से बहुत
भोजनवस्तु मिलती है,
परन्तु ऐसे लोग भी हैं जो अन्याय के
कारण मिट जाते हैं।
२४ जो बेटे पर छड़ी नही चलाता वह
उसका बैरी है,
परन्तु जो उस से प्रेम रखता, वह यत्न
से उसको शिक्षा देता है।
२५ धर्मी पेट भर खाने पाता है,
परन्तु दुष्ट भूखे ही रहते हैं।।

१४ हर बुद्धिमान स्त्री अपने घर
को बनाती है,
पर मूढ़ स्त्री उसको अपने ही हाथों से
ढा देती है।
२ जो सीधाई से चलता वह यहोवा का
भय माननेवाला है,
परन्तु जो टेढ़ी चाल चलता वह उसको
तुच्छ जाननेवाला ठहरता है।
३ मूढ़ के मुह में गर्व का अंकुर है,
परन्तु बुद्धिमान लोग अपने वचनों के
द्वारा रक्षा पाते हैं।
४ जहां बैल नहीं, वहां गौशाला निर्मल
तो रहती है,
परन्तु बैल के बल से अनाज की बढ़ती
होती है।
५ सच्चा साक्षी झूठ नही बोलता,
परन्तु झूठा साक्षी झूठी बातें उड़ाता
है।
६ ठट्ठा करनेवाला बुद्धि को ढूंढ़ता, परन्तु
नहीं पाता,
परन्तु समझवाले को ज्ञान सहज से
मिलता है।

७ मूर्ख से अलग हो जा,
तू उस से ज्ञान की बात न पाएगा * ।
८ चतुर की बुद्धि अपनी चाल का जानना है,
परन्तु मूर्खों की मूढ़ता छल करना है ।
९ मूढ़ लोग दोषी होने को ठट्ठा जानते हैं,
परन्तु सीधे लोगों के बीच अनुग्रह होता है ।
१० मन अपना ही दुःख जानता है,
और परदेशी उसके आनन्द में हाथ नहीं डाल सकता ।
११ दुष्टों का घर विनाश हो जाता है,
परन्तु सीधे लोगों के तम्बू में आबादी होती है ।
१२ ऐसा मार्ग है, जो मनुष्य को ठीक देख पड़ता है,
परन्तु उसके अन्त में मृत्यु ही मिलती है ।
१३ हंसी के समय भी मन उदास होता है,
और आनन्द के अन्त में शोक होता है ।
१४ जिसका मन ईश्वर की ओर से हट जाता है,
वह अपनी चालचलन का फल भोगता है,
परन्तु भला मनुष्य आप ही आप सन्तुष्ट होता है ।
१५ भोला तो हर एक बात को सच मानता है,
परन्तु चतुर मनुष्य समझ बूझकर चलता है ।
१६ बुद्धिमान डरकर बुराई से हटता है,
परन्तु मूर्ख ढीठ होकर निडर रहता है ।

---
* मूल में—न जानेगा ।

१७ जो झट क्रोध करे, वह मूढ़ता का काम भी करेगा,
और जो बुरी युक्तिया निकालता है,
उस से लोग बैर रखते हैं ।
१८ भोलों का भाग मूढ़ता ही होता है,
परन्तु चतुरों को ज्ञानरूपी मुकुट बान्धा जाता है ।
१९ बुरे लोग भलो के सम्मुख,
और दुष्ट लोग धर्मी के फाटक पर दण्डवत् करते हैं ।
२० निर्धन का पड़ोसी भी उस से घृणा करता है,
परन्तु धनी के बहुतेरे प्रेमी होते हैं ।
२१ जो अपने पड़ोसी को तुच्छ जानता, वह पाप करता है,
परन्तु जो दीन लोगों पर अनुग्रह करता, वह धन्य होता है ।
२२ जो बुरी युक्ति निकालते हैं, क्या वे भ्रम में नहीं पड़ते ?
परन्तु भली युक्ति निकालनेवालो से करुणा और सच्चाई का व्यवहार किया जाता है ।
२३ परिश्रम में सदा लाभ होता है,
परन्तु बकवाद करने से केवल घटती होती है ।
२४ बुद्धिमानो का धन उनका मुकुट ठहरता है,
परन्तु मूर्खों की मूढ़ता निरी मूढ़ता है ।
२५ सच्चा साक्षी बहुतों के प्राण बचाता है,
परन्तु जो झूठी बातें उड़ाया करता है उस से धोखा ही होता है ।
२६ यहोवा के भय मानने में दृढ़ भरोसा होता है,
और उसके पुत्रों को शरणस्थान मिलता है ।

२७ यहोवा का भय मानना, जीवन का सोता है,
और उसके द्वारा लोग मृत्यु के फन्दों से बच जाते हैं।
२८ राजा की महिमा प्रजा की बहुतायत से होती है,
परन्तु जहां प्रजा नही, वहा हाकिम नाश हो जाता है।
२९ जो विलम्ब से क्रोध करनेवाला है वह बडा समझवाला है,
परन्तु जो अधीर है, वह मूढ़ता की बढ़ती करता है।
३० शान्त मन, तन का जीवन है,
परन्तु मन के जलने से हड्डिया भी जल * जाती है।
३१ जो कगाल पर अधेर करता, वह उसके कर्त्ता की निन्दा करता है,
परन्तु जो दरिद्र पर अनुग्रह करता, वह उसकी महिमा करता है।
३२ दुष्ट मनुष्य बुराई करता हुआ नाश हो जाता है,
परन्तु धर्मी को मृत्यु के समय भी शरण मिलती है।
३३ समझवाले के मन मे बुद्धि बास किए रहती है,
परन्तु मूर्खों के अन्तःकाल मे जो कुछ है वह प्रगट हो जाता है।
३४ जाति की बढ़ती धर्म ही से होती है,
परन्तु पाप से देश के लोगों † का अपमान होता है।
३५ जो कर्मचारी बुद्धि से काम करता है उस पर राजा प्रसन्न होता है,
परन्तु जो लज्जा के काम करता, उस पर वह रोष करता है॥

* मूल में—सड़।
† मूल में—समुदाय समुदाय के लोगों।

१५ कोमल उत्तर सुनने से जलजलाहट ठण्डी होती है,
परन्तु कटुवचन से क्रोध धधक उठता है।
२ बुद्धिमान ज्ञान का ठीक बखान करते हैं,
परन्तु मूर्खों के मुह से मूढ़ता उबल आती है।
३ यहोवा की आंखे सब स्थानों मे लगी रहती है,
वह बुरे भले दोनो को देखती रहती हैं।
४ शान्ति देनेवाली बात जीवन-वृक्ष है,
परन्तु उलट फेर की बात से आत्मा दुःखित होती है।
५ मूढ अपने पिता की शिक्षा का तिरस्कार करता है,
परन्तु जो डांट को मानता, वह चतुर हो जाता है।
६ धर्मी के घर में बहुत धन रहता है,
परन्तु दुष्ट के उपार्जन मे दुःख रहता है।
७ बुद्धिमान लोग बातें करने से ज्ञान को फैलाते है,
परन्तु मूर्खों का मन ठीक नही रहता।
८ दुष्ट लोगों के बलिदान से यहोवा घृणा करता है,
परन्तु वह सीधे लोगों की प्रार्थना से प्रसन्न होता है।
९ दुष्ट के चालचलन से यहोवा को घृणा आती है,
परन्तु जो धर्म का पीछा करता उस से वह प्रेम रखता है।
१० जो मार्ग को छोड़ देता, उसको बड़ी ताड़ना मिलती है,

और जो डांट से बैर रखता, वह
अवश्य मर जाता है।
११ जब कि अधोलोक और विनाशलोक
यहोवा के साम्हने खुले रहते हैं,
तो निश्चय मनुष्यों के मन भी।
१२ ठट्ठा करनेवाला डाटे जाने से प्रसन्न
नही होता,
और न वह बुद्धिमानो के पास जाता
है।
१३ मन आनन्दित होने से मुख पर भी
प्रसन्नता छा जाती है,
परन्तु मन के दु:ख से आत्मा निराश
होती है।
१४ समझनेवाले का मन ज्ञान की खोज
मे रहता है,
परन्तु मूर्ख लोग मूढता से पेट भरते
है।
१५ दुखिया के सब दिन दु:ख भरे रहते है,
परन्तु जिसका मन प्रसन्न रहता है,
वह मानो नित्य भोज मे जाता है।
१६ घबराहट के साथ बहुत रखे हुए
धन से,
यहोवा के भय के साथ थोडा ही धन
उत्तम है,
१७ प्रेम वाले घर मे सागपात का भोजन,
बैर वाले घर मे पले हुए बैल का
मास खाने से उत्तम है।
१८ क्रोधी पुरुष झगडा मचाता है,
परन्तु जो विलम्ब से क्रोध करनेवाला
है, वह मुकद्दमो को दबा देता है।
१९ आलसी का मार्ग काटों से रुन्धा हुआ
होता है,
परन्तु सीधे लोगों का मार्ग राजमार्ग
ठहरता है।
२० बुद्धिमान पुत्र से पिता आनन्दित होता
है,
परन्तु मूर्ख अपनी माता को तुच्छ
जानता है।
२१ निर्बुद्धि को मूढ़ता से आनन्द होता है,
परन्तु समझवाला मनुष्य सीधी चाल
चलता है।
२२ बिना सम्मति की कल्पनाएं निष्फल
हुआ करती है,
परन्तु बहुत से मंत्रियो की सम्मति से
बात ठहरती है।
२३ सज्जन उत्तर देने से आनन्दित होता है,
और अवसर पर कहा हुआ वचन क्या
ही भला होता है!
२४ बुद्धिमान के लिये जीवन का मार्ग
ऊपर की ओर जाता है,
इस रीति से वह अधोलोक में पड़ने से
बच जाता है।
२५ यहोवा अहंकारियों के घर को ढा
देता है,
परन्तु विधवा के सिवाने को अटल
रखता है।
२६ बुरी कल्पनाए यहोवा को घिनौनी
लगती है,
परन्तु शुद्ध जन के वचन मनभावने हैं।
२७ लालची अपने घराने को दु:ख देता है,
परन्तु घूस से घृणा करनेवाला जीवित
रहता है।
२८ धर्मी मन मे सोचता है कि क्या
उत्तर दू,
परन्तु दुष्टो के मुंह से बुरी बाते उबल
आती है।
२९ यहोवा दुष्टों से दूर रहता है,
परन्तु धर्मियो की प्रार्थना सुनता है।
३० आखो की चमक से मन को आनन्द
होता है,
और अच्छे समाचार से हड्डियां पुष्ट
होती हैं।

३१ जो जीवनदायी डाट कान लगाकर
सुनता है,
वह बुद्धिमानों के सग ठिकाना
पाता है।
३२ जो शिक्षा को सुनी-अनसुनी करता,
वह अपने प्राण को तुच्छ जानता है,
परन्तु जो डाट को सुनता, वह बुद्धि
प्राप्त करता है।
३३ यहोवा के भय मानने से शिक्षा प्राप्त
होती है,
और महिमा से पहिले नम्रता होती
है।।

१६ मन की युक्ति मनुष्य के वश
में रहती है,
परन्तु मुह से कहना यहोवा की ओर
से होता है।
२ मनुष्य का सारा चालचलन अपनी
दृष्टि मे पवित्र ठहरता है,
परन्तु यहोवा मन को तौलता है।
३ अपने कामो को यहोवा पर डाल दे,
इस से तेरी कल्पनाएं सिद्ध होंगी।
४ यहोवा ने सब वस्तुए विशेष उद्देश्य
के लिये बनाई है, वरन दुष्ट को
भी विपत्ति भोगने के लिये बनाया
है।
५ सब मन के घमण्डियो से यहोवा घृणा
करता है,
मैं दृढता से कहता हू *, ऐसे लोग
निर्दोष न ठहरेंगे।
६ अधर्म का प्रायश्चित्त कृपा, और
सच्चाई से होता है,
और यहोवा के भय मानने के द्वारा
मनुष्य बुराई करने से बच जाते
है।
७ जब किसी का चालचलन यहोवा को
भावता है,
तब वह उसके शत्रुओं का भी उस से
मेल कराता है।
८ अन्याय के बडे लाभ से,
न्याय से थोडा ही प्राप्त करना
उत्तम है।
९ मनुष्य मन में अपने मार्ग पर विचार
करता है,
परन्तु यहोवा ही उसके पैरों को
स्थिर करता है।
१० राजा के मुह से दैवीवाणी निकलती है,
न्याय करने में उस से चूक नही
होती।
११ सच्चा तराजू और पलड़े यहोवा की
ओर से होते है,
थैली मे जितने बटखरे है, सब उसी के
बनवाए हुए है।
१२ दुष्टता करना राजाओं के लिये घृणित
काम है,
क्योंकि उनकी गद्दी धर्म ही से स्थिर
रहती है।
१३ धर्म की बात बोलनेवालो से राजा
प्रसन्न होता है,
और जो सीधी बातें बोलता है, उस
से वह प्रेम रखता है।
१४ राजा का क्रोध मृत्यु के दूत के समान
है,
परन्तु बुद्धिमान मनुष्य उसको ठण्डा
करता है।
१५ राजा के मुख की चमक मे जीवन
रहता है,
और उसकी प्रसन्नता बरसात के
अन्त की घटा के समान होती है।
१६ बुद्धि की प्राप्ति चोखे सोने से क्या
ही उत्तम है!

* मूल में—हाथ पर हाथ।

और समझ की प्राप्ति चान्दी से अति
योग्य है।
१७ बुराई से हटना सीधे लोगों के लिये
राजमार्ग है,
जो अपने चालचलन की चौकसी
करता, वह अपने प्राण की भी
रक्षा करता है।
१८ विनाश से पहिले गर्व,
और ठोकर खाने से पहिले घमण्ड
होता है।
१९ घमण्डियों के संग लूट बांट लेने से,
दीन लोगों के संग नम्र भाव से
रहना उत्तम है।
२० जो वचन पर मन लगाता, वह कल्याण
पाता है,
और जो यहोवा पर भरोसा रखता,
वह धन्य होता है।
२१ जिसके हृदय में बुद्धि है, वह समझ-
वाला कहलाता है,
और मधुर वाणी के द्वारा ज्ञान बढ़ता
है।
२२ जिसके बुद्धि है, उसके लिये वह जीवन
का सोता है,
परन्तु मूढ़ों को शिक्षा देना मूढ़ता ही
होती है।
२३ बुद्धिमान का मन उसके मुंह पर भी
बुद्धिमानी प्रगट करता * है,
और उसके वचन में विद्या रहती
है।
२४ मनभावने वचन मधुभरे छत्ते की
नाईं प्राणों को मीठे लगते,
और हड्डियों को हरी-भरी करते
है।

* मूल में—उसके मुंह को बुद्धिमान करता
है।

२५ ऐसा भी मार्ग है, जो मनुष्य को
सीधा देख पड़ता है, परन्तु उसके
अन्त में मृत्यु ही मिलती है।
२६ परिश्रमी की लालसा उसके लिये
परिश्रम करती है,
उसकी भूख * तो उसको उभारती
रहती है।
२७ अधर्मी मनुष्य बुराई की युक्ति
निकालता है,
और उसके वचनों से आग लग जाती
है।
२८ टेढ़ा मनुष्य बहुत झगड़े को उठाता है,
और कानाफूसी करनेवाला परम मित्रों
में भी फूट करा देता है।
२९ उपद्रवी मनुष्य अपने पड़ोसी को
फुसलाकर
कुमार्ग पर चलाता है।
३० आंख मूदनेवाला छल की कल्पनाएं
करता है,
और ओंठ दबानेवाला बुराई करता है।
३१ पक्के बाल शोभायमान मुकुट ठहरते
हैं;
वे धर्म के मार्ग पर चलने से प्राप्त
होते हैं।
३२ विलम्ब से क्रोध करना वीरता से,
और अपने मन को वश में रखना,
नगर के जीत लेने से उत्तम है।
३३ चिट्ठी डाली जाती तो है,
परन्तु उसका निकलना यहोवा ही
की ओर से होता है॥

१७ चैन के साथ सूखा टुकड़ा, उस
घर की अपेक्षा उत्तम है
जो मेलबलि-पशुओं से भरा हो, परन्तु
उस में झगड़े रगड़े हों।

* मूल में—उसका मुंह।

२ बुद्धि से चलनेवाला दास अपने स्वामी के उस पुत्र पर जो लज्जा का कारण होता है प्रभुता करेगा,
और उस पुत्र के भाइयो के बीच भागी होगा।
३ चान्दी के लिये कुठाली, और सोने के लिये भट्ठी होती है,
परन्तु मनो को यहोवा जांचता है।
४ कुकर्मी अनर्थ बात को ध्यान देकर सुनता है,
और झूठा मनुष्य दुष्टता की बात की ओर कान लगाता है।
५ जो निर्धन को ठट्ठों में उड़ाता है, वह उसके कर्त्ता की निन्दा करता है;
और जो किसी की विपत्ति पर हंसता, वह निर्दोष नही ठहरेगा।
६ बूढ़ों की शोभा उनके नाती पोते हैं;
और बाल-बच्चों की शोभा उनके माता-पिता हैं।
७ मूढ़ को उत्तम बात फबती नही,
और अधिक करके प्रधान को झूठी बात नही फबती।
८ देनेवाले के हाथ में घूस मोह लेनेवाले मणि का काम देता है;
जिधर ऐसा पुरुष फिरता, उधर ही उसका काम सुफल होता है।
९ जो दूसरे के अपराध को ढांप देता, वह प्रेम का खोजी ठहरता है,
परन्तु जो बात की चर्चा बार बार करता है, वह परम मित्रों मे भी फूट करा देता है।
१० एक घुड़की समझनेवाले के मन में जितनी गड़ जाती है,
उतना सौ बार मार खाना मूर्ख के मन में नहीं गड़ता।
११ बुरा मनुष्य दंगे ही का यत्न करता है,
इसलिये उसके पास क्रूर दूत भेजा जाएगा।
१२ बच्चा-छीनी-हुई-रीछनी से मिलना तो भला है,
परन्तु मूढ़ता में डूबे हुए मूर्ख से मिलना भला नही।
१३ जो कोई भलाई के बदले मे बुराई करे,
उसके घर से बुराई दूर न होगी।
१४ झगडे का आरम्भ बान्ध के छेद के समान है,
झगड़ा बढ़ने से पहिले उसको छोड देना उचित है।
१५ जो दोषी को निर्दोष, और जो निर्दोष को दोषी ठहराता है,
उन दोनो से यहोवा घृणा करता है।
१६ बुद्धि मोल लेने के लिये मूर्ख अपने हाथ मे दाम क्यों लिए है?
वह उसे चाहता ही नही!
१७ मित्र सब समयों मे प्रेम रखता है,
और विपत्ति के दिन भाई बन जाता है।
१८ निर्बुद्धि मनुष्य हाथ पर हाथ मारता है,
और अपने पडोसी के सामने उत्तरदायी होता है।
१९ जो झगड़े-रगडे मे प्रीति रखता, वह अपराध करने मे भी प्रीति रखता है,
और जो अपने फाटक को बडा करता, वह अपने विनाश के लिये यत्न करता है।
२० जो मन का टेढ़ा है, उसका कल्याण नही होता,
और उलट-फेर की बात करनेवाला विपत्ति में पड़ता है।

२१ जो मूर्ख को जन्माता है वह उस से दुःख
ही पाता है;
और मूढ़ के पिता को आनन्द नही
होता।
२२ मन का आनन्द अच्छी औषधि है,
परन्तु मन के टूटने से हड्डिया सूख
जाती हैं।
२३ दुष्ट जन न्याय बिगाडने के लिये,
अपनी गाठ से* घूस निकालता है।
२४ बुद्धि समझनेवाले के साम्हने ही रहती
है,
परन्तु मूर्ख की आंखे पृथ्वी के दूर
दूर देशो मे लगी रहती है।
२५ मूर्ख पुत्र से पिता उदास होता है,
और जननी को शोक होता है।
२६ फिर धर्मी से दण्ड लेना,
और प्रधानो को सिधाई के कारण
पिटवाना, दोनो काम अच्छे नही
हैं।
२७ जो सभलकर बोलता है, वही ज्ञानी
ठहरता है;
और जिसकी आत्मा शान्त रहती
है, सोई समझवाला पुरुष ठहरता
है।
२८ मूढ भी जब चुप रहता है, तब बुद्धिमान
गिना जाता है; और जो अपना
मुह बन्द रखता वह समझवाला
गिना जाता है ॥

१८ जो औरो से अलग हो जाता है,
वह अपनी ही इच्छा पूरी करने
के लिये ऐसा करता है,
२ और सब प्रकार की खरी बुद्धि से
बैर† करता है।

* मूल में—गोद।
† मूल में—लड़ाई।

मूर्ख का मन समझ की बातों में नहीं
लगता,
वह केवल अपने मन की बात प्रगट
करना चाहता है।
३ जहा दुष्ट आता, वहा अपमान भी
आता है;
और निन्दित काम के साथ नामधराई
होती है।
४ मनुष्य के मुंह के वचन गहिरा जल,
वा उमण्डनेवाली नदी वा बुद्धि के
सोते है।
५ दुष्ट का पक्ष करना,
और धर्मी का हक मारना, अच्छा नही
है।
६ बात बढ़ाने से मूर्ख मुक़द्दमा खडा
करता है,
और अपने को मार खाने के योग्य
दिखाता है*।
७ मूर्ख का विनाश उसकी बातों से होता
है,
और उसके वचन उसके प्राण के
लिये फन्दे होते है।
८ कानाफूसी करनेवाले के वचन स्वादिष्ट
भोजन की नाईं लगते हैं;
वे पेट मे पच जाते है।
९ जो काम मे आलस करता है,
वह खोनेवाले का भाई ठहरता है।
१० यहोवा का नाम दृढ़ कोट है;
धर्मी उस में भागकर सब दुर्घटनाओ
से बचता है।
११ धनी का धन उसकी दृष्टि मे गढ़वाला
नगर,
और ऊंचे पर बनी हुई शहरपनाह
है।

* मूल में—उसका मुंह मार को बुलाता
है।

१२ नाश होने से पहिले मनुष्य के मन मे घमण्ड,
और महिमा पाने से पहिले नम्रता होती है।
१३ जो बिना बात सुने उत्तर देता है,
वह मूढ़ ठहरता, और उसका अनादर होता है।
१४ रोग मे मनुष्य अपनी आत्मा से सम्भलता है,
परन्तु जब आत्मा हार जाती है तब इसे कौन सह सकता है?
१५ समझवाले का मन ज्ञान प्राप्त करता है;
और बुद्धिमान ज्ञान की बात की खोज में रहते है।
१६ भेंट मनुष्य के लिये मार्ग खोल देती है,
और उसे बड़े लोगो के साम्हने पहुचाती है।
१७ मुक़द्दमे मे जो पहिले बोलता, वही धर्मी जान पड़ता है,
परन्तु पीछे दूसरा पक्षवाला * आकर उसे खोज लेता है।
१८ चिट्ठी डालने से झगड़े बन्द होते हैं,
और बलवन्तों की लड़ाई का अन्त होता है।
१९ चिढ़े हुए भाई को मनाना दृढ नगर के ले लेने से कठिन होता है,
और झगडे राजभवन के बेण्डों के समान है।
२० मनुष्य का पेट मुंह की बातों के फल से भरता है;
और बोलने से जो कुछ प्राप्त होता है उस से वह तृप्त होता है।
२१ जीभ के वश मे मृत्यु और जीवन दोनों होते हैं,
और जो उसे काम में लाना जानता है वह उसका फल भोगेगा।
२२ जिस ने स्त्री ब्याह ली, उस ने उत्तम पदार्थ पाया,
और यहोवा का अनुग्रह उस पर हुआ है।
२३ निर्धन गिडगिडाकर बोलता है,
परन्तु धनी कडा उत्तर देता है।
२४ मित्रों के बढ़ाने से तो नाश होता है,
परन्तु ऐसा मित्र होता है, जो भाई से भी अधिक मिला रहता है।

१९ जो निर्धन खराई से चलता है,
वह उस मूर्ख से उत्तम है जो टेढी बाते बोलता है।
२ मनुष्य का ज्ञानरहित रहना अच्छा नही,
और जो उतावली से दौड़ता है वह चूक जाता है।
३ मूढता के कारण मनुष्य का मार्ग टेढा होता है,
और वह मन ही मन यहोवा से चिढ़ने लगता है।
४ धनी के तो बहुत मित्र हो जाते है,
परन्तु कगाल के मित्र उस से अलग हो जाते हैं।
५ झूठा साक्षी निर्दोष नही ठहरता,
और जो झूठ बोला करता है, वह न बचेगा।
६ उदार मनुष्य को बहुत से लोग मना लेते है,
और दानी पुरुष का मित्र सब कोई बनता है।
७ जब निर्धन के सब भाई उस से बैर रखते है,

* मूल में—उसका बन्धु।

तो निश्चय है कि उसके मित्र उस से
दूर हो जाएं।
वह बातें करते हुए उनका पीछा
करता है, परन्तु उनको नही
पाता।
८ जो बुद्धि प्राप्त करता, वह अपने प्राण
का प्रेमी ठहरता है,
और जो समझ को धरे रहता है
उसका कल्याण होता है।
९ झूठा साक्षी निर्दोष नही ठहरता,
और जो झूठ बोला करता है, वह
नाश होता है।
१० जब सुख से रहना मूर्ख को नही
फबता,
तो हाकिमो पर दास का प्रभुता करना
कैसे फबे !
११ जो मनुष्य बुद्धि से चलता है वह
विलम्ब से क्रोध करता है,
और अपराध को भुलाना उसको
सोहता है।
१२ राजा का क्रोध सिंह की गरजन के
समान है,
परन्तु उसकी प्रसन्नता घास पर की
ओस के तुल्य होती है।
१३ मूर्ख पुत्र पिता के लिये विपत्ति ठहरता
है,
और पत्नी के झगड़े-रगडे सदा टपकने
के समान है।
१४ घर और धन पुरखाओं के भाग मे,
परन्तु बुद्धिमती पत्नी यहोवा ही से
मिलती है।
१५ आलस से भारी नीद आ जाती है,
और जो प्राणी ढिलाई से काम करता,
वह भूखा ही रहता है।
१६ जो आज्ञा को मानता, वह अपने
प्राण की रक्षा करता है,
परन्तु जो अपने चालचलन के विषय
मे निश्चिन्त रहता है, वह मर
जाता है।
१७ जो कगाल पर अनुग्रह करता है, वह
यहोवा को उधार देता है,
और वह अपने इस काम का प्रतिफल
पाएगा।
१८ जबतक आशा है तो अपने पुत्र की
ताडना कर,
जान बूझकर उसको मार न डाल।
१९ जो बडा क्रोधी है, उसे दण्ड उठाने
दे;
क्योकि यदि तूं उसे बचाए, तो
बारम्बार बचाना पडेगा।
२० सम्मति को सुन ले, और शिक्षा को
ग्रहण कर,
कि तू अन्तकाल मे बुद्धिमान ठहरे।
२१ मनुष्य के मन मे बहुत सी कल्पनाए
होती है,
परन्तु जो युक्ति यहोवा करता है,
वही स्थिर रहती है।
२२ मनुष्य कृपा करने के अनुसार चाहने
योग्य होता है,
और निर्धन जन झूठ बोलनेवाले से
उत्तम है।
२३ यहोवा के भय मानने से जीवन
बढता है;
और उसका भय माननेवाला ठिकाना
पाकर सुखी रहता है;
उस पर विपत्ति नहीं पड़ने की।
२४ आलसी अपना हाथ थाली मे डालता
है,
परन्तु अपने मुंह तक कौर नहीं
उठाता।
२५ ठट्ठा करनेवाले को मार, इस से
भोला मनुष्य समझदार हो जाएगा;

और समझवाले को डांट, तब वह
अधिक ज्ञान पाएगा ।
२६ जो पुत्र अपने बाप को उजाड़ता,
और अपनी मा को भगा देता है,
वह अपमान और लज्जा का कारण
होगा ।
२७ हे मेरे पुत्र, यदि तू भटकना चाहता है,
तो शिक्षा का सुनना छोड़ दे ।
२८ अधम साक्षी न्याय को ठट्ठों मे
उड़ाता है,
और दुष्ट लोग अनर्थ काम निगल
लेते हैं ।
२९ ठट्ठा करनेवालों के लिये दण्ड ठहराया
जाता है,
और मूर्खों की पीठ के लिये कोडे हैं ।

२० दाखमधु ठट्ठा करनेवाला और
मदिरा हल्ला मचानेवाली है;
जो कोई उसके कारण चूक करता
है, वह बुद्धिमान नही ।
२ राजा का भय दिखाना, सिंह का
गरजना है;
जो उस पर रोष करता, वह अपने
प्राण का अपराधी होता है ।
३ मुक़द्दमे से हाथ उठाना, पुरुष की
महिमा ठहरती है,
परन्तु सब मूढ झगड़ने को तैयार
होते हैं ।
४ आलसी मनुष्य शीत के कारण हल
नही जोतता,
इसलिये कटनी के समय वह भीख
मांगता, और कुछ नही पाता ।
५ मनुष्य के मन की युक्ति अथाह तो
है,
तौभी समझवाला मनुष्य उसको
निकाल लेता है ।
६ बहुत से मनुष्य अपनी कृपा का प्रचार
करते हैं,
परन्तु सच्चा पुरुष कौन पा सकता
है ?
७ धर्मी जो खराई से चलता रहता है,
उसके पीछे उसके लडकेबाले धन्य
होते हैं ।
८ राजा जो न्याय के सिंहासन पर बैठा
करता है,
वह अपनी दृष्टि ही से सब बुराई को
उडा देता है ।
९ कौन कह सकता है कि मैं ने अपने
हृदय को पवित्र किया,
अथवा मैं पाप से शुद्ध हुआ हू ?
१० घटती-बढ़ती बटखरे और घटते-
बढते नपुए *
इन दोनों से यहोवा घृणा करता है ।
११ लडका भी अपने कामों से पहिचाना
जाता है,
कि उसका काम पवित्र और सीधा
है, वा नही ।
१२ सुनने के लिये कान और देखने के
लिये जो आंखे है,
उन दोनों को यहोवा ने बनाया है ।
१३ नीद से प्रीति न रख, नही तो दरिद्र
हो जाएगा,
आंखे खोल तब तू रोटी से तृप्त होगा ।
१४ मोल लेने के समय ग्राहक तुच्छ
तुच्छ कहता है,
परन्तु चले जाने पर बड़ाई करता
है ।
१५ सोना और बहुत से मूंगे तो है;
परन्तु ज्ञान की बातें अनमोल मणि
ठहरी है ।

* मूल में—एपा ।

१६ जो अनजाने * का उत्तरदायी हुआ उसका कपड़ा,
और जो पराए का उत्तरदायी हुआ उस से बंधक की वस्तु ले रख।
१७ चोरी-छिपे की रोटी मनुष्य को मीठी तो लगती है,
परन्तु पीछे उसका मुह ककड से भर जाता है।
१८ सब कल्पनाएं सम्मति ही से स्थिर होती हैं,
और युक्ति के साथ युद्ध करना चाहिये।
१९ जो लुतराई करता फिरता है वह भेद प्रगट करता है,
इसलिये बकवादी से मेल जोल न रखना।
२० जो अपने माता-पिता को कोसता,
उसका दिया बुझ जाता, और घोर अन्धकार हो जाता है।
२१ जो भाग पहिले उतावली से मिलता है,
अन्त मे उस पर आशीष नही होती।
२२ मत कह, कि मै बुराई का पलटा लूगा,
वरन यहोवा की बाट जोहता रह, वह तुझ को छुड़ाएगा।
२३ घटती बढ़ती बटखरों से यहोवा घृणा करता है,
और छल का तराजू अच्छा नही।
२४ मनुष्य का मार्ग यहोवा की ओर से ठहराया जाता है;
आदमी क्योंकर अपना चलना समझ सके?

* मूल में—पराये।

२५ जो मनुष्य बिना विचारे किसी वस्तु को पवित्र ठहराए *,
और जो मन्नत मानकर पूछपाछ करने लगे, वह फन्दे में फंसेगा।
२६ बुद्धिमान राजा दुष्टों को फटकता है,
और उन पर दावने का पहिया चलवाता है।
२७ मनुष्य की आत्मा यहोवा का दीपक है;
वह मन की सब बातों की खोज करता है।
२८ राजा की रक्षा कृपा और सच्चाई के कारण होती है,
और कृपा करने से उसकी गद्दी संभलती है।
२९ जवानों का गौरव उनका बल है,
परन्तु बूढ़ों की शोभा उनके पक्के बाल हैं।
३० चोट लगने से जो घाव होते है, वह बुराई दूर करते हैं;
और मार खाने से हृदय निर्मल हो जाता है॥

२१ राजा का मन नालियों के जल की नाईं यहोवा के हाथ मे रहता है,
जिधर वह चाहता उधर उसको फेर देता है।
२ मनुष्य का सारा चालचलन अपनी दृष्टि में तो ठीक होता है,
परन्तु यहोवा मन को जांचता है।
३ धर्म और न्याय करना,
यहोवा को बलिदान से अधिक अच्छा लगता है।

* मूल में—कहे कि पवित्र वस्तु।

४ चढ़ी आंखे, घमण्डी मन,
और दुष्टों की खेती, तीनों पापमय हैं।
५ कामकाजी की कल्पनाओं से केवल लाभ होता है,
परन्तु उतावली करनेवाले को केवल घटती होती है।
६ जो धन झूठ के द्वारा प्राप्त हो,
वह वायु से उड जानेवाला कुहरा है, उसके ढूंढनेवाले मृत्यु ही को ढूढते हैं।
७ जो उपद्रव दुष्ट लोग करते है, उस से उन्ही का नाश होता है,
क्योंकि वे न्याय का काम करने मे इनकार करते हैं।
८ पाप से लदे हुए मनुष्य का मार्ग बहुत ही टेढा होता है,
परन्तु जो पवित्र है, उसका कर्म सीधा होता है।
९ लम्बे-चौडे घर मे झगडालू पत्नी के संग रहने से
छत के कोने पर रहना उत्तम है।
१० दुष्ट जन बुराई की लालसा जी से करता है,
वह अपने पड़ोसी पर अनुग्रह की दृष्टि नहीं करता।
११ जब ठट्ठा करनेवाले को दण्ड दिया जाता है, तब भोला बुद्धिमान हो जाता है;
और जब बुद्धिमान को उपदेश दिया जाता है, तब वह ज्ञान प्राप्त करता है।
१२ धर्मी जन दुष्टों के घराने पर बुद्धिमानी से विचार करता है; ईश्वर दुष्टों को बुराइयों में उलट देता है।
१३ जो कंगाल की दोहाई पर कान न दे,
वह आप पुकारेगा और उसकी सुनी न जाएगी।
१४ गुप्त मे दी हुई भेंट से क्रोध ठण्डा होता है,
और चुपके से दी हुई घूस से बडी जलजलाहट भी थमती है।
१५ न्याय का काम करना धर्मी को तो आनन्द,
परन्तु अनर्थकारियों को विनाश ही का कारण जान पड़ता है।
१६ जो मनुष्य बुद्धि के मार्ग से भटक जाए,
उसका ठिकाना मरे हुओं के बीच मे होगा।
१७ जो रागरग * से प्रीति रखता है, वह कगाल होता है;
और जो दाखमधु पीने और तेल लगाने से प्रीति रखता है, वह धनी नही होता।
१८ दुष्ट जन धर्मी की छुडौती ठहरता है,
और विश्वासघाती सीधे लोगों की सन्ती दण्ड भोगते हैं।
१९ झगड़ालू और चिढनेवाली पत्नी के सग रहने से जगल मे रहना उत्तम है।
२० बुद्धिमान के घर मे उत्तम धन और तेल पाए जाते हैं,
परन्तु मूर्ख उनको उड़ा डालता है।
२१ जो धर्म और कृपा का पीछा पकडता है,
वह जीवन, धर्म और महिमा भी पाता है।

* मूल में—आनन्द।

२२ बुद्धिमान शूरवीरों के नगर पर चढ़कर,
उनके बल को जिस पर वे भरोसा करते हैं, नाश करता है।
२३ जो अपने मुंह को वश मे रखता है,
वह अपने प्राण को विपत्तियों से बचाता है।
२४ जो अभिमान से रोष मे आकर काम करता है,
उसका नाम अभिमानी, और अहकारी ठट्ठा करनेवाला पडता है।
२५ आलसी अपनी लालसा ही मे मर जाता है,
क्योंकि उसके हाथ काम करने से इन्कार करते हैं।
२६ कोई ऐसा है, जो दिन भर लालसा ही किया करता है,
परन्तु धर्मी लगातार दान करता रहता है।
२७ दुष्टों का बलिदान घृणित लगता है;
विशेष करके जब वह महापाप के निमित्त चढाता है।
२८ झूठा साक्षी नाश होता है,
जिस ने जो सुना है, वही कहता हुआ स्थिर रहेगा।
२९ दुष्ट मनुष्य कठोर मुख का होता है,
और जो सीधा है, वह अपनी चाल सीधी करता है।
३० यहोवा के विरुद्ध न तो कुछ बुद्धि, और न कुछ समझ,
न कोई युक्ति चलती है।
३१ युद्ध के दिन के लिये घोडा तैयार तो होता है,
परन्तु जय यहोवा ही से मिलती है॥

२२ बडे धन से अच्छा नाम अधिक चाहने योग्य है,
और सोने चान्दी से औरों की प्रसन्नता उत्तम है।
२ धनी और निर्धन दोनों एक दूसरे से मिलते हैं;
यहोवा उन दोनों का कर्त्ता है।
३ चतुर मनुष्य विपत्ति को आते देखकर छिप जाता है,
परन्तु भोले लोग आगे बढकर दण्ड भोगते हैं।
४ नम्रता और यहोवा के भय मानने का फल
धन, महिमा और जीवन होता है।
५ टेढ़े मनुष्य के मार्ग मे काटे और फन्दे रहते हैं;
परन्तु जो अपने प्राणों की रक्षा करता, वह उन से दूर रहता है।
६ लड़के को शिक्षा उसी मार्ग की दे जिस मे उसको चलना चाहिये,
और वह बुढापे मे भी उस से न हटेगा।
७ धनी, निर्धन लोगों पर प्रभुता करता है,
और उधार लेनेवाला उधार देनेवाले का दास होता है।
८ जो कुटिलता का बीज बोता है, वह अनर्थ ही काटेगा,
और उसके रोष का सोटा टूटेगा।
९ दया करनेवाले पर आशीष फलती है,
क्योंकि वह कगाल को अपनी रोटी मे से देता है।
१० ठट्ठा करनेवाले को निकाल दे, तब झगडा मिट जाएगा,
और वाद-विवाद और अपमान दोनों टूट जाएंगे।

११ जो मन की शुद्धता से प्रीति रखता है,
और जिसके वचन मनोहर होते है,
राजा उसका मित्र होता है।
१२ यहोवा ज्ञानी पर दृष्टि करके, उसकी
रक्षा करता है,
परन्तु विश्वासघाती की बाते उलट
देता है।
१३ आलसी कहता है, बाहर तो सिह
होगा!
मै चौक के बीच घात किया जाऊगा!
१४ पराई स्त्रियों का मुह गहिरा गड़हा
है;
जिस से यहोवा क्रोधित होता, सोई
उस मे गिरता है।
१५ लड़के के मन मे मूढ़ता बन्धी रहती है,
परन्तु छड़ी की ताड़ना के द्वारा
वह उस से दूर की जाती है।
१६ जो अपने लाभ के निमित्त कंगाल
पर अन्धेर करता है,
और जो धनी को भेट देता, वे दोनो
केवल हानि ही उठाते है॥
१७ कान लगाकर बुद्धिमानो के वचन सुन,
और मेरी ज्ञान की बातो की ओर
मन लगा;
१८ यदि तू उसको अपने मन मे रखे,
और वे सब तेरे मुह से निकला भी
करें, तो यह मनभावनी बात होगी।
१९ मै आज इसलिये ये बाते तुझ को
जता देता हू,
कि तेरा भरोसा यहोवा पर हो।
२० मै बहुत दिनो से तेरे हित के उपदेश
और ज्ञान की बाते लिखता आया हू,
२१ कि मै तुझे सत्य वचनों का निश्चय
करा दूं,
जिस से जो तुझे काम मे लगाए,
उनको सच्चा उत्तर दे सके॥
२२ कंगाल पर इस कारण अन्धेर न
करना कि वह कंगाल है,
और न दीन जन को कचहरी * में
पीसना;
२३ क्योंकि यहोवा उनका मुक़द्दमा लड़ेगा,
और जो लोग उनका धन हर लेते
है, उनका प्राण भी वह हर लेगा।
२४ क्रोधी मनुष्य का मित्र न होना,
और झट क्रोध करनेवाले के संग
न चलना,
२५ कहीं ऐसा न हो कि तू उसकी चाल
सीखे,
और तेरा प्राण फन्दे मे फस जाए।
२६ जो लोग हाथ पर हाथ मारते,
और ऋणियों के उत्तरदायी होते है,
उन मे तू न होना।
२७ यदि भर देने के लिये तेरे पास कुछ
न हो,
तो वह क्यो तेरे नीचे से खाट खींच
ले जाए?
२८ जो सिवाना तेरे पुरखाओं ने बान्धा
हो,
उस पुराने सिवाने को न बढ़ाना।
२९ यदि तू ऐसा पुरुष देखे जो कामकाज
मे निपुण हो,
तो वह राजाओं के सम्मुख खड़ा
होगा, छोटे लोगों के सम्मुख
नहीं॥

२३ जब तू किसी हाकिम के सग
भोजन करने को बैठे,
तब इस बात को मन लगाकर सोचना
कि मेरे साम्हने कौन है?
२ और यदि तू खाऊ हो,
तो थोड़ा खाकर भूखा उठ जाना।

* मूल में—फाटक।

३ उसकी स्वादिष्ट भोजनवस्तुओं की
लालसा न करना,
क्योंकि वह धोखे का भोजन है।
४ धनी होने के लिये परिश्रम न करना;
अपनी समझ का भरोसा छोड़ना।
५ क्या तू अपनी दृष्टि उस वस्तु पर
लगाएगा, जो है ही नहीं?
वह उकाब पक्षी की नाईं पंख लगाकर,
निःसन्देह आकाश की ओर उड़ जाता
है।
६ जो डाह से देखता है, उसकी रोटी
न खाना,
और न उसकी स्वादिष्ट भोजनवस्तुओं
की लालसा करना,
७ क्योंकि जैसा वह अपने मन में विचार
करता है, वैसा वह आप है।
वह तुझ से कहता तो है, खा पी,
परन्तु उसका मन तुझ से लगा नहीं।
८ जो कौर तू ने खाया हो, उसे उगलना
पड़ेगा,
और तू अपनी मीठी बातों का फल
खोएगा।
९ मूर्ख के साम्हने न बोलना,
नहीं तो वह तेरे बुद्धि के वचनों को
तुच्छ जानेगा।
१० पुराने सिवानों को न बढ़ाना,
और न अनाथों के खेत में घुसना,
११ क्योंकि उनका छुड़ानेवाला सामर्थी
है;
उनका मुक़द्दमा तेरे संग वही लड़ेगा।
१२ अपना हृदय शिक्षा की ओर,
और अपने कान ज्ञान की बातों की
ओर लगाना।
१३ लड़के की ताड़ना न छोड़ना,
क्योंकि यदि तू उसको छड़ी से मारे,
तो वह न मरेगा।
१४ तू उसको छड़ी से मारकर
उसका प्राण अधोलोक से बचाएगा।
१५ हे मेरे पुत्र, यदि तू * बुद्धिमान हो,
तो विशेष करके मेरा ही मन आनन्दित
होगा।
१६ और जब तू सीधी बातें बोले,
तब मेरा मन प्रसन्न होगा।
१७ तू पापियों के विषय मन में डाह
न करना,
दिन भर यहोवा का भय मानते
रहना।
१८ क्योंकि अन्त में फल होगा,
और तेरी आशा न टूटेगी॥
१९ हे मेरे पुत्र, तू सुनकर बुद्धिमान
हो,
और अपना मन सुमार्ग में सीधा
चला।
२० दाखमधु के पीनेवालों में न होना,
न मांस के अधिक खानेवालों की
संगति करना,
२१ क्योंकि पियक्कड़ और खाऊ अपना
भाग खोते हैं,
और पीनकवाले को चिथड़े पहिनने
पड़ते हैं॥
२२ अपने जन्मानेवाले की सुनना,
और जब तेरी माता बुढ़िया हो जाए,
तब भी उसे तुच्छ न जानना।
२३ सच्चाई को मोल लेना, बेचना नहीं;
और बुद्धि और शिक्षा और समझ
को भी मोल लेना।
२४ धर्मी का पिता बहुत मगन होता है;
और बुद्धिमान का जन्मानेवाला उसके
कारण आनन्दित होता है।
२५ तेरे कारण माता-पिता आनन्दित,
और तेरी जननी मगन होए॥

* मूल में—तेरा मन।

२६ हे मेरे पुत्र, अपना मन मेरी ओर लगा,
और तेरी दृष्टि मेरे चालचलन पर लगी रहे।
२७ वेश्या गहिरा गड्हा ठहरती है;
और पराई स्त्री सकेत कुएं के समान है।
२८ वह डाकू की नाईं घात लगाती है,
और बहुत से मनुष्यों को विश्वासघाती कर देती है।।
२९ कौन कहता है, हाय? कौन कहता है, हाय हाय? कौन झगडे रगडे मे फंसता है?
कौन बक बक करता है? किसके अकारण घाव होते हे?
किसकी आंखे लाल हो जाती है?
३० उनकी जो दाखमधु देर तक पीते हे,
और जो मसाला मिला हुआ दाखमधु ढूंढ़ने को जाते है।
३१ जब दाखमधु लाल दिखाई देता है,
और कटोरे मे उसका सुन्दर रंग होता है,
और जब वह धार के साथ उण्डेला जाता है, तब उसको न देखना।
३२ क्योंकि अन्त में वह सर्प की नाईं डसता है,
और करैत के समान काटता है।
३३ तू विचित्र वस्तुए देखेगा,
और उल्टी-सीधी बाते बकता रहेगा।
३४ और तू समुद्र के बीच लेटनेवाले वा मस्तूल के सिरे पर सोनेवाले के समान रहेगा।
३५ तू कहेगा कि मै ने मार तो खाई, परन्तु दुःखित न हुआ,
मे पिट तो गया, परन्तु मुझे कुछ सुधि न थी।
मैं होश में कब आऊं? मैं तो फिर मदिरा ढूंढूंगा।।

२४ बुरे लोगों के विषय में डाह न करना,
और न उनकी संगति की चाह रखना;
२ क्योंकि वे उपद्रव सोचते रहते है,
और उनके मुंह से दुष्टता की बात निकलती है।
३ घर बुद्धि से बनता है,
और समझ के द्वारा स्थिर होता है।
४ ज्ञान के द्वारा कोठरियां
सब प्रकार की बहुमूल्य और मनभाऊ वस्तुओ से भर जाती हे।
५ बुद्धिमान पुरुष बलवान् भी होता है,
और ज्ञानी जन अधिक शक्तिमान् होता है।
६ इसलिये जब तू युद्ध करे, तब युक्ति के साथ करना,
विजय बहुत से मन्त्रियों के द्वारा प्राप्त होती है।
७ बुद्धि इतने ऊचे पर है कि मूढ उसे पा नहीं सकता;
वह सभा * मे अपना मुंह खोल नही सकता।।
८ जो सोच विचार के बुराई करता है,
उसको लोग दुष्ट कहते हे।
९ मूर्खता का विचार भी पाप है,
और ठट्ठा करनेवाले से मनुष्य घृणा करते है।।
१० यदि तू विपत्ति के समय साहस छोड़ दे,
तो तेरी शक्ति बहुत कम है।

* मूल में—फाटक।

११ जो मार डाले जाने के लिये घसीटे
जाते हैं उनको छुड़ा,
और जो घात किए जाने को है
उन्हें मत पकड़ा ।
१२ यदि तू कहे, कि देख मैं इसको
जानता न था,
तो क्या मन का जांचनेवाला इसे
नहीं समझता ?
और क्या तेरे प्राणों का रक्षक इसे
नहीं जानता ?
और क्या वह हर एक मनुष्य के
काम का फल उसे न देगा ?
१३ हे मेरे पुत्र तू मधु खा, क्योंकि वह
अच्छा है,
और मधु का छत्ता भी, क्योंकि वह
तेरे मुंह में मीठा लगेगा ।
१४ इसी रीति बुद्धि भी तुझे वैसी ही
मीठी लगेगी,
यदि तू उसे पा जाए तो अन्त में
उसका फल भी मिलेगा,
और तेरी आशा न टूटेगी ।।
१५ हे दुष्ट, तू धर्मी के निवास को नाश
करने के लिये घात को न बैठ,
और उसके विश्रामस्थान को मत
उजाड़;
१६ क्योंकि धर्मी चाहे सात बार गिरे
तौभी उठ खड़ा होता है,
परन्तु दुष्ट लोग विपत्ति में गिरकर
पड़े ही रहते हैं ।।
१७ जब तेरा शत्रु गिर जाए तब तू
आनन्दित न हो,
और जब वह ठोकर खाए, तब तेरा
मन मगन न हो ।
१८ कहीं ऐसा न हो कि यहोवा यह
देखकर अप्रसन्न हो
और अपना क्रोध उस पर से हटा ले ।।
१९ कुकर्मियों के कारण मत कुढ़,
दुष्ट लोगों के कारण डाह न कर;
२० क्योंकि बुरे मनुष्य को अन्त में कुछ
फल न मिलेगा,
दुष्टों का दिया बुझा दिया जाएगा ।।
२१ हे मेरे पुत्र, यहोवा और राजा दोनों
का भय मानना;
और बलवा करनेवालों के साथ न
मिलना,
२२ क्योंकि उन पर विपत्ति अचानक आ
पड़ेगी,
और दोनों की ओर से आनेवाली
आपत्ति को कौन जानता है ?
२३ बुद्धिमानों के वचन यह भी हैं ।।
न्याय में पक्षपात करना, किसी रीति
भी अच्छा नहीं ।
२४ जो दुष्ट से कहता है कि तू निर्दोष है,
उसको तो हर समाज के लोग शाप
देते और जाति जाति के लोग धमकी
देते हैं;
२५ परन्तु जो लोग दुष्ट को डांटते हैं
उनका भला होता है,
और उत्तम से उत्तम आशीर्वाद उन
पर आता है ।
२६ जो सीधा उत्तर देता है,
वह होठों को चूमता है ।।
२७ अपना बाहर का कामकाज ठीक
करना,
और खेत में उसे तैयार कर लेना;
उसके बाद अपना घर बनाना ।।
२८ व्यर्थ अपने पड़ोसी के विरुद्ध साक्षी
न देना,
और न उसको फुसलाना ।
२९ मत कह, कि जैसा उस ने मेरे साथ
किया वैसा ही मैं भी उसके साथ
करूंगा;

और उसको उसके काम के अनुसार
पलटा दूंगा ।।
३० में आलसी के खेत के पास से
और निर्बुद्धि मनुष्य की दाख की
बारी के पास होकर जाता था,
३१ तो क्या देखा, कि वहां सब कही
कटीले पेड भर गए है;
और वह बिच्छू पेड़ों से ढप गई है,
और उसके पत्थर का बाड़ा गिर
गया है ।
३२ तब मै ने देखा और उस पर ध्यानपूर्वक
विचार किया;
हां मै ने देखकर शिक्षा प्राप्त की ।
३३ छोटी सी नीद,
एक और झपकी,
थोड़ी देर हाथ पर हाथ रख के *
और लेटे रहना,
३४ तब तेरा कंगालपन डाकू की नाईं,
और तेरी घटी हथियारबन्द के समान
आ पडेगी ।।

२५ सुलैमान के नीतिवचन ये भी है;
जिन्हे यहूदा के राजा हिजकिय्याह
के जनों ने नकल की थी ।।
२ परमेश्वर की महिमा, गुप्त रखने मे
है
परन्तु राजाओं की महिमा गुप्त बात
के पता लगाने से होती है ।
३ स्वर्ग की ऊंचाई और पृथ्वी की
गहराई
और राजाओं का मन, इन तीनो का
अन्त नही मिलता ।
४ चान्दी मे से मैल दूर करने पर
सुनार के लिये एक पात्र हो जाता
है ।

* मूल में—दोनों हाथ मिलाए।

५ राजा के साम्हने से दुष्ट को निकाल
देने पर
उसकी गद्दी धर्म के कारण स्थिर
होगी ।
६ राजा के साम्हने अपनी बडाई न
करना
और बडे लोगो के स्थान मे खडा न
होना,
७ क्योंकि जिस प्रधान का तू ने दर्शन
किया हो
उसके साम्हने तेरा अपमान न हो,
वरन तुझ से यह कहा जाए, आगे
बढकर विराज * ।।
८ झगडा करने मे जल्दी न करना
नही तो अन्त मे जब तेरा पडोसी
तेरा मुह काला करे
तब तू क्या कर सकेगा ?
९ अपने पडोसी के साथ वादविवाद
एकान्त मे करना,
और पराये का भेद न खोलना,
१० ऐसा न हो कि सुननेवाला तेरी भी
निन्दा करे,
और तेरा अपवाद बना रहे ।।
११ जैसे चान्दी की टोकरियो मे सोनहले
सेब हों
वैसा ही ठीक समय पर कहा हुआ
वचन होता है ।
१२ जैसे सोने का नत्थ और कुन्दन का
जेवर अच्छा लगता है,
वैसे ही माननेवाले के कान में
बुद्धिमान की डांट भी अच्छी लगती
है ।
१३ जैसे कटनी के समय बर्फ की ठण्ड
से,

* मूल में—इधर चढ़ आ।

वैसे ही विश्वासयोग्य दूत से भी,
भेजनेवालों का जी ठण्डा होता है।
१४ जैसे बादल और पवन बिना वृष्टि
निर्लाभ होते हैं,
वैसे ही झूठ-मूठ दान देनेवाले का
बड़ाई मारना होता है।।
१५ धीरज धरने से न्यायी मनाया जाता
है,
और कोमल वचन हड्डी को भी
तोड़ डालता है।
१६ क्या तू ने मधु पाया? तो जितना
तेरे लिये ठीक हो* उतना ही
खाना,
ऐसा न हो कि अधिक खाकर† उसे
उगल दे।
१७ अपने पड़ोसी के घर में बारम्बार
जाने से अपने पांव को रोक‡,
ऐसा न हो कि वह खिन्न होकर
घृणा करने लगे।
१८ जो किसी के विरुद्ध झूठी साक्षी देता
है,
वह मानो हथौड़ा और तलवार और
पैना तीर है।
१९ विपत्ति के समय विश्वासघाती का
भरोसा
टूटे हुए दांत वा उखड़े पांव के
समान है।
२० जैसा जाड़े के दिनों में किसी का
वस्त्र उतारना वा सज्जी पर सिरका
डालना होता है,
वैसा ही उदास मनवाले के साम्हने
गीत गाना होता है।

* मूल में—जितनी चाहिये।
† मूल में—अघाकर।
‡ मूल में—घर से अपना पांव बहुमूल्य करना।

२१ यदि तेरा बैरी भूखा हो तो उसको
रोटी खिलाना;
और यदि वह प्यासा हो तो उसे
पानी पिलाना;
२२ क्योंकि इस रीति तू उसके सिर पर
अंगारे डालेगा,
और यहोवा तुझे इसका फल देगा।
२३ जैसे उत्तरीय वायु वर्षा को लाती है,
वैसे ही चुगली करने* से मुख पर
क्रोध छा जाता है।
२४ लम्बे चौड़े घर में झगड़ालू पत्नी के
संग रहने से
छत के कोने पर रहना उत्तम है।
२५ जैसा थके मान्दे के प्राणों के लिये
ठण्डा पानी होता है,
वैसा ही दूर देश से आया हुआ शुभ
समाचार भी होता है।
२६ जो धर्मी दुष्ट के कहने में आता है,
वह गंदले सोते और बिगड़े हुए
कुण्ड के समान है।
२७ बहुत मधु खाना अच्छा नहीं,
परन्तु कठिन बातों की पूछपाछ
महिमा का कारण होता है।
२८ जिसकी आत्मा वश में नहीं
वह ऐसे नगर के समान है जिसकी
शहरपनाह नाका करके तोड़ दी
गई हो।।

२६ जैसा धूपकाल में हिम का,
और कटनी के समय जल का
पड़ना,
वैसा ही मूर्ख की महिमा भी ठीक
नहीं होती।
२ जैसे गौरिया घूमते-घूमते और सूपा-
बेनी उड़ते-उड़ते नहीं बैठती,

* मूल में—छिपी जीभ।

वैसे ही व्यर्थ शाप नही पडता।
३ घोडे के लिये कोडा, गदहे के लिये बाग,
और मूर्खों की पीठ के लिये छडी है।
४ मूर्ख को उसकी मूर्खता के अनुसार उत्तर न देना
ऐसा न हो कि तू भी उसके तुल्य ठहरे।
५ मूर्ख को उसकी मूढता के अनुसार उत्तर देना,
ऐसा न हो कि वह अपने लेखे बुद्धिमान ठहरे।
६ जो मूर्ख के हाथ से सदेशा भेजता है,
वह मानो अपने पाव में कुल्हाडा मारता और विष * पीता है।
७ जैसे लगडे के पांव लडखड़ाते है,
वैसे ही मूर्खों के मुह मे नीतिवचन होता है।
८ जैसे पत्थरों के ढेर में मणियो की थैली,
वैसे ही मूर्ख को महिमा देनी होती है।
९ जैसे मतवाले के हाथ मे कांटा गडता है,
वैसे ही मूर्खों का कहा हुआ नीतिवचन भी दु:खदाई होता है।
१० जैसा कोई तीरन्दाज़ जो अकारण सब को मारता हो,
वैसा ही मूर्खों वा बटोहियों का मज़दूरी मे लगानेवाला भी होता है।
११ जैसे कुत्ता अपनी छाँट को चाटता † है,
वैसे ही मूर्ख अपनी मूर्खता को दुहराता है।
१२ यदि तू ऐसा मनुष्य देखे जो अपनी दृष्टि मे बुद्धिमान बनता हो,
तो उस से अधिक आशा मूर्ख ही से है।
१३ आलसी कहता है, कि मार्ग मे सिह है,
चौक मे सिह है!
१४ जैसे किवाड़ अपनी चूल पर घूमता है,
वैसे ही आलसी अपनी खाट पर करवटे लेता है।
१५ आलसी अपना हाथ थाली मे तो डालता है,
परन्तु आलस्य के कारण कौर मुह तक नही उठाता।
१६ आलसी अपने को ठीक उत्तर देनेवाले सात मनुष्यो से भी अधिक बुद्धिमान समझता है।
१७ जो मार्ग पर चलते हुए पराये झगड़े मे विघ्न डालता है,
सो वह उसके समान है, जो कुत्ते को कानो से पकडता है।
१८ जैसा एक पागल जो जलती लकडिया और मृत्यु के तीर फेंकता है,
१९ वैसा ही वह भी होता है जो अपने पडोसी को धोखा देकर
कहता है, कि मै तो ठट्ठा कर रहा था।
२० जैसे लकडी न होने से आग बुझती है,
उसी प्रकार जहां कानाफूसी करनेवाला नही वहा झगड़ा मिट जाता है।
२१ जैसा अंगारों मे कोयला और आग में लकडी होती है,
वैसा ही झगड़े के बढ़ाने के लिये झगड़ालू होता है।

* मूल में—उपद्रव।
† मूल में—छाँट की ओर फिरता।

२२ कानाफूसी करनेवाले के वचन,
स्वादिष्ट भोजन के समान भीतर उतर जाते हैं।
२३ जैसा कोई चान्दी का पानी चढ़ाया हुआ मिट्टी का बर्तन हो,
वैसा ही बुरे मनवाले के प्रेम भरे वचन * होते हैं।
२४ जो बैरी बात से तो अपने को भोला बनाता है,
परन्तु अपने भीतर छल रखता है,
२५ उसकी मीठी-मीठी बात प्रतीति न करना,
क्योंकि उसके मन मे सात घिनौनी वस्तुए रहती हैं;
२६ चाहे उसका बैर छल के कारण छिप भी जाए,
तौभी उसकी बुराई सभा के बीच प्रगट हो जाएगी।
२७ जो गडहा खोदे, वही उसी मे गिरेगा,
और जो पत्थर लुढ़काए, वह उलट-कर उसी पर लुढ़क आएगा।
२८ जिस ने किसी को झूठी बातों से घायल किया हो वह उस से बैर रखता है,
और चिकनी चुपड़ी बात बोलनेवाला विनाश का कारण होता है॥

२७ कल के दिन के विषय मे मत फूल,
क्योंकि तू नही जानता कि दिन भर में क्या होगा।
२ तेरी प्रशंसा और लोग करे तो करे,
परन्तु तू आप न करना;
दूसरा तुझे सराहे तो सराहे, परन्तु तू अपनी सराहना न करना।
३ पत्थर तो भारी है और बालू में बोझ है,
परन्तु मूढ़ का क्रोध उन दोनों से भी भारी है।
४ क्रोध तो क्रूर, और प्रकोप धारा के समान होता है,
परन्तु जब कोई जल उठता है, तब कौन ठहर सकता है?
५ खुली हुई डांट
गुप्त प्रेम से उत्तम है।
६ जो घाव मित्र के हाथ से लगे वह विश्वास योग्य है
परन्तु बैरी अधिक चुम्बन करता है।
७ सन्तुष्ट होने पर मधु का छत्ता भी फीका लगता है *,
परन्तु भूखे को सब कडवी वस्तुए भी मीठी जान पडती हैं।
८ स्थान छोड़कर घूमनेवाला मनुष्य उस चिडिया के समान है,
जो घोसला छोडकर उडती फिरती है।
९ जैसे तेल और सुगन्ध से,
वैसे ही मित्र के हृदय की मनोहर सम्मति से मन आनन्दित होता है।
१० जो तेरा और तेरे पिता का भी मित्र हो उसे न छोड़ना;
और अपनी विपत्ति के दिन अपने भाई के घर न जाना।
प्रेम करनेवाला पड़ोसी, दूर रहनेवाले भाई से कही उत्तम है।
११ हे मेरे पुत्र, बुद्धिमान होकर मेरा मन आनन्दित कर,
तब मै अपने निन्दा करनेवाले को उत्तर दे सकूंगा।

* मूल में—जले हुए होंठ।

* मूल में—तृप्त जीव छत्ता रौंदता है।

१२ बुद्धिमान मनुष्य विपत्ति को आती
देखकर छिप जाता है;
परन्तु भोले लोग आगे बढे चले
जाते और हानि उठाते है।
१३ जो पराए का उत्तरदायी हो उसका
कपडा,
और जो अनजान का उत्तरदायी
हो उस से बन्धक की वस्तु ले ले।
१४ जो भोर को उठकर अपने पडोसी को
ऊचे शब्द से आशीर्वाद देता है,
उसके लिये यह शाप गिना जाता है।
१५ झड़ी के दिन पानी का लगातार
टपकना,
और झगड़ालू पत्नी दोनों एक से
हैं;
१६ जो उसको रोक रखे, वह वायु को
भी रोक रखेगा
और दहिने हाथ से वह तेल पकडेगा।
१७ जैसे लोहा लोहे को चमका देता है,
वैसे ही मनुष्य का मुख अपने मित्र
की संगति से चमकदार हो जाता
है।
१८ जो अजीर के पेड की रक्षा करता
है वह उसका फल खाता है,
इसी रीति से जो अपने स्वामी की
सेवा करता उसकी महिमा होती
है।
१९ जैसे जल मे मुख की परछाई मुख
से मिलती है,
वैसे ही एक मनुष्य का मन दूसरे मनुष्य
के मन से मिलता है।
२० जैसे अधोलोक और विनाशलोक,
वैसे ही मनुष्य की आंखे भी तृप्त
नही होती।
२१ जैसे चान्दी के लिये कुठाई और
सोने के लिये भट्ठी हैं,
वैसे ही मनुष्य के लिये उसकी प्रशंसा
है।
२२ चाहे तू मूर्ख को अनाज के बीच
ओखली मे डालकर मूसल से कूटे,
तौभी उसकी मूर्खता नही जाने की।
२३ अपनी भेड-बकरियों की दशा भली-
भांति मन लगाकर जान ले,
और अपने सब पशुओ के झुण्डों की
देखभाल उचित रीति से कर,
२४ क्योंकि सम्पत्ति सदा नही ठहरती,
और क्या राजमुकुट पीढी-पीढी चला
जाता है ?
२५ कटी हुई घास उठ गई, नई घास
दिखाई देती है,
पहाडों की हरियाली काटकर इकट्ठी
की गई है;
२६ भेडो के बच्चे तेरे वस्त्र के लिये है,
और बकरो के द्वारा खेत का मूल्य
दिया जाएगा;
२७ और बकरियो का इतना दूध होगा
कि तू अपने घराने समेत पेट भरके
पिया करेगा,
और तेरी लौण्डियो का भी जीवन-
निर्वाह होता रहेगा॥

२८ दुष्ट लोग जब कोई पीछा
नही करता तब भी भागते है,
परन्तु धर्मी लोग जवान सिहों के
समान निडर रहते है।
२ देश मे पाप होने के कारण उसके
हाकिम बदलते जाते है;
परन्तु समझदार और ज्ञानी मनुष्य
के द्वारा सुप्रबन्ध बहुत दिन के
लिये बना रहेगा।
३ जो निर्धन पुरुष कगालों पर अन्धेर
करता है,

वह ऐसी भारी वर्षा के समान है
जो कुछ भोजनवस्तु नहीं छोड़ती।
४ जो लोग व्यवस्था को छोड़ देते है,
वे दुष्ट की प्रशसा करते हैं,
परन्तु व्यवस्था पर चलनेवाले उन
से लडते हैं।
५ बुरे लोग न्याय को नही समझ सकते,
परन्तु यहोवा को ढूढ़नेवाले सब कुछ
समझते है।
६ टेढी चाल चलनेवाले धनी मनुष्य से
खराई से चलनेवाला निर्धन पुरुष
ही उत्तम है।
७ जो व्यवस्था का पालन करता वह
समझदार सुपूत होता है,
परन्तु उड़ाऊ का सगी अपने पिता
का मुह काला करता है।
८ जो अपना धन ब्याज आदि बढती
से बढ़ाता है,
वह उसके लिये बटोरता है जो
कगालों पर अनुग्रह करता है।
९ जो अपना कान व्यवस्था सुनने से
फेर लेता है,
उसकी प्रार्थना घृणित ठहरती है।
१० जो सीधे लोगों को भटकाकर कुमार्ग
मे ले जाता है
वह अपने खोदे हुए गडहे मे आप ही
गिरता है;
परन्तु खरे लोग कल्याण के भागी
होते हैं।
११ धनी पुरुष अपनी दृष्टि में बुद्धिमान
होता है,
परन्तु समझदार कगाल उसका मर्म
बूझ लेता है।
१२ जब धर्मी लोग जयवन्त होते हैं,
तब बड़ी शोभा होती है,
परन्तु जब दुष्ट लोग प्रबल होते है,
तब मनुष्य अपने आप को छिपाता
है *।
१३ जो अपने अपराध छिपा रखता है,
उसका कार्य सुफल नहीं होता,
परन्तु जो उनको मान लेता और
छोड भी देता है, उस पर दया
की जायेगी।
१४ जो मनुष्य निरन्तर प्रभु का भय
मानता रहता है वह धन्य है;
परन्तु जो अपना मन कठोर कर लेता
है वह विपत्ति में पडता है।
१५ कंगाल प्रजा पर प्रभुता करनेवाला
दुष्ट
गरजनेवाले सिह और घूमनेवाले रीछ
के समान है।
१६ जो प्रधान मन्दबुद्धि का होता है,
वही बहुत अन्धेर करता है;
और जो लालच का बैरी होता है
वह दीर्घायु होता है।
१७ जो किसी प्राणी की हत्या का अपराधी
हो,
वह भागकर गड़हे में गिरेगा; कोई
उसको न रोकेगा।
१८ जो सीधाई से चलता है वह बचाया
जाता है,
परन्तु जो टेढ़ी चाल चलता है वह
अचानक गिर पड़ता है।
१९ जो अपनी भूमि को जोता-बोया
करता है, उसका तो पेट भरता है,
परन्तु जो निकम्मे लोगों की सगति
करता है वह कगालपन से घिरा
रहता है †।
२० सच्चे मनुष्य पर बहुत आशीर्वाद
होते रहते हैं,

* मूल में—मनुष्य ढूंढ़े जाते।
† मूल में—अघाता।

परन्तु जो धनी होने मे उतावली करता
है, वह निर्दोष नहीं ठहरता ।
२१ पक्षपात करना अच्छा नहीं;
और यह भी अच्छा नहीं कि पुरुष
एक टुकड़े रोटी के लिये अपराध
करे ।
२२ लोभी जन धन प्राप्त करने मे
उतावली करता है,
और नही जानता कि वह घटी में
पड़ेगा ।
२३ जो किसी मनुष्य को डांटता है वह
अन्त में
चापलूसी करनेवाले से अधिक प्यारा
हो जाता है ।
२४ जो अपने मां-बाप को लूटकर कहता
है कि कुछ अपराध नहीं,
वह नाश करनेवाले का संगी ठहरता
है ।
२५ लालची मनुष्य झगड़ा मचाता है,
और जो यहोवा पर भरोसा रखता
है वह हृष्टपुष्ट हो जाता है ।
२६ जो अपने ऊपर भरोसा रखता है,
वह मूर्ख है,
और जो बुद्धि से चलता है, वह
बचता है ।
२७ जो निर्धन को दान देता है उसे
घटी नहीं होती,
परन्तु जो उस से दृष्टि फेर लेता
है वह शाप पर शाप पाता * है ।
२८ जब दुष्ट लोग प्रबल † होते है तब
तो मनुष्य ढूंढ़े नही मिलते,
परन्तु जब वे नाश हो जाते है, तब
धर्मी उन्नति करते है ।।

* मूल में—छिपाता ।
† मूल में—खड़े ।

२९ जो बार बार डांटे जाने पर
भी हठ करता है,
वह अचानक नाश हो जाएगा और
उसका कोई भी उपाय काम न
आएगा ।
२ जब धर्मी लोग शिरोमणि होते है,
तब प्रजा आनन्दित होती है;
परन्तु जब दुष्ट प्रभुता करता है
तब प्रजा हाय मारती है ।
३ जो पुरुष बुद्धि से प्रीति रखता है,
अपने पिता को आनन्दित करता
है,
परन्तु वेश्याओं की संगति करनेवाला
धन को उड़ा देता है ।
४ राजा न्याय से देश को स्थिर करता
है,
परन्तु जो बहुत घूस लेता है उसको
उलट देता है ।
५ जो पुरुष किसी से चिकनी चुपड़ी
बातें करता है,
वह उसके पैरों के लिये जाल लगाता
है ।
६ बुरे मनुष्य का अपराध फन्दा होता
है,
परन्तु धर्मी आनन्दित होकर जय-
जयकार करता है ।
७ धर्मी पुरुष कंगालों के मुक़द्दमे मे मन
लगाता है;
परन्तु दुष्ट जन उसे जानने की समझ
नहीं रखता ।
८ ठट्ठा करनेवाले लोग नगर को फूक
देते है,
परन्तु बुद्धिमान लोग क्रोध को ठण्डा
करते है ।
९ जब बुद्धिमान मूढ़ के साथ वादविवाद
करता है,

तब वह मूढ़ क्रोधित होता और
ठट्ठा करता है, और वहा शान्ति
नही रहती।
१० हत्यारे लोग खरे पुरुष से बैर रखते
है,
और सीधे लोगो के प्राण की खोज
करते है ॥
११ मूर्ख अपने सारे मन की बात खोल
देता है,
परन्तु बुद्धिमान अपने मन को रोकता.
और शान्त कर देता है।
१२ जब हाकिम झूठी बात की ओर कान
लगाता है,
तब उसके सब सेवक दुष्ट हो जाते
है।
१३ निर्धन और अन्धेर करनेवाला पुरुष
एक समान है;
और यहोवा दोनो की आखो मे
ज्योति देता है।
१४ जो राजा कगालो का न्याय सच्चाई
से चुकाता है,
उसकी गद्दी सदैव स्थिर रहती है।
१५ छड़ी और डाट से बुद्धि प्राप्त होती
है,
परन्तु जो लड़का योंही छोड़ा जाता
है वह अपनी माता की लज्जा का
कारण होता है।
१६ दुष्टो के बढ़ने से अपराध भी बढ़ता
है;
परन्तु अन्त मे धर्मी लोग उनका
गिरना देख लेते है।
१७ अपने बेटे की ताड़ना कर, तब उस से
तुझे चैन मिलेगा;
और तेरा मन सुखी हो जाएगा।
१८ जहां दर्शन की बात नही होती, वहा
लोग निरंकुश हो जाते है,
और जो व्यवस्था को मानता है,
वह धन्य होता है।
१९ दास बातों ही के द्वारा सुधारा नही
जाता,
क्योंकि वह समझकर भी नहीं
मानता।
२० क्या तू बाते करने मे उतावली
करनेवाले मनुष्य को देखता है ?
उस से अधिक तो मूर्ख ही से आशा
है।
२१ जो अपने दास को उसके लड़कपन
मे सुकुमारपन मे पालता है,
वह दास अन्त मे उसका बेटा बन
बैठता है।
२२ क्रोध करनेवाला मनुष्य झगड़ा मचाता
है
और अत्यन्त क्रोध करनेवाला अपराधी
भी होता है।
२३ मनुष्य गर्व के कारण नीचा खाता है,
परन्तु नम्र आत्मावाला महिमा का
अधिकारी होता है।
२४ जो चोर की सगति करता है वह
अपने प्राण का बैरी होता है;
शपथ खाने पर भी वह बात को प्रगट
नही करता।
२५ मनुष्य का भय खाना फन्दा हो
जाता * है,
परन्तु जो यहोवा पर भरोसा रखता
है वह ऊंचे स्थान पर चढ़ाया जाता
है।
२६ हाकिम से भेंट करना बहुत लोग
चाहते है,
परन्तु मनुष्य का न्याय यहोवा ही
करता है।

* मूल में—देता।

२७ धर्मी लोग कुटिल मनुष्य से घृणा करते हैं,
और दुष्ट जन भी सीधी चाल चलनेवाले से घृणा करता है ।।

३० याके के पुत्र आगूर के प्रभावशाली वचन ।।
उस पुरुष ने ईतीएल और उक्काल से यह कहा,
२ निश्चय मैं पशु सरीखा हूं, वरन मनुष्य कहलाने के योग्य भी नहीं;
और मनुष्य की समझ मुझ मे नही है।
३ न मैं ने बुद्धि प्राप्त की है,
और न परमपवित्र का ज्ञान मुझे मिला है ।
४ कौन स्वर्ग मे चढ़कर फिर उतर आया ?
किस ने वायु को अपनी मुट्ठी मे बटोर रखा है ?
किस ने महासागर को अपने वस्त्र मे बान्ध लिया है ?
किस ने पृथ्वी के सिवानों को ठहराया है ?
उसका नाम क्या है ? और उसके पुत्र का नाम क्या है ? यदि तू जानता हो तो बता !
५ ईश्वर का एक एक वचन ताया हुआ है,
वह अपने शरणागतो की ढाल ठहरा है ।
६ उसके वचनो मे कुछ मत बढ़ा,
ऐसा न हो कि वह तुझे डांटे और तू झूठा ठहरे ।।
७ मैं ने तुझ से दो वर मांगे हैं,
इसलिये मेरे मरने से पहिले उन्हे मुझे देने से मुह न मोड ·
८ अर्थात् व्यर्थ और झूठी बात मुझ से दूर रख;
मुझे न तो निर्धन कर और न धनी बना;
प्रति दिन की * रोटी मुझे खिलाया कर ।
९ ऐसा न हो, कि जब मेरा पेट भर जाए, तब मैं इन्कार करके कहूं कि यहोवा कौन है ?
वा अपना भाग खोकर चोरी करूं,
और अपने परमेश्वर का नाम अनुचित रीति से लूं ।।
१० किसी दास की, उसके स्वामी से चुगली न करना,
ऐसा न हो कि वह तुझे शाप दे,
और तू दोषी ठहराया जाए ।।
११ ऐसे लोग है, जो अपने पिता को शाप देते
और अपनी माता को धन्य नही कहते ।
१२ ऐसे लोग हैं जो अपनी दृष्टि में शुद्ध हैं,
तौभी उनका मैल धोया नही गया ।
१३ एक पीढ़ी के लोग ऐसे हैं—उनकी दृष्टि क्या ही घमण्ड से भरी रहती है,
और उनकी आंखे कैसी चढी हुई रहती है !
१४ एक पीढी के लोग ऐसे है, जिनके दांत तलवार और उनकी दाढें छुरिया हैं,
जिन से वे दीन लोगो को पृथ्वी पर से, और दरिद्रो को मनुष्यों में से मिटा डालें ।।

* मूल में—मेरे भाग की ।

१५ जैसे जोंक की दो बेटिया होती हैं,
जो कहती हैं दे, दे,
वैसे ही तीन वस्तुए है, जो तृप्त नही होतीं;
वरन चार हैं, जो कभी नही कहती, बस।
१६ अधोलोक और बांझ की कोख,
भूमि जो जल पी पीकर तृप्त नही होती,
और आग जो कभी नही कहती, बस ।।
१७ जिस आख से कोई अपने पिता पर अनादर की दृष्टि करे,
और अपमान के साथ अपनी माता की आज्ञा न माने,
उस आख को तराई के कौवे खोद खोदकर निकालेंगे,
और उकाब के बच्चे खा डालेंगे ।।
१८ तीन बाते मेरे लिये अधिक कठिन है,
वरन चार हैं, जो मेरी समझ से परे है ·
१९ आकाश मे उकाब पक्षी का मार्ग,
चट्टान पर सर्प की चाल,
समुद्र मे जहाज की चाल,
और कन्या के सग पुरुष की चाल ।।
२० व्यभिचारिणी की चाल भी वैसी ही है;
वह भोजन करके मुंह पोंछती,
और कहती है, मैं ने कोई अनर्थ काम नही किया ।।
२१ तीन बातों के कारण पृथ्वी कापती है,
वरन चार है, जो उस से सही नही जाती :
२२ दास का राजा हो जाना,
मूढ़ का पेट भरना,
२३ घिनौनी स्त्री का ब्याहा जाना,
और दासी का अपनी स्वामिन की वारिस होना ।।
२४ पृथ्वी पर चार छोटे जन्तु है,
जो अत्यन्त बुद्धिमान है :
२५ च्यूटिया निर्बल जाति तो है,
परन्तु धूपकाल मे अपनी भोजनवस्तु बटोरती है,
२६ शापान बली जाति नही,
तौभी उनकी मान्दे पहाडो पर होती है;
२७ टिड्डियो के राजा तो नही होता,
तौभी वे सब की सब दल बान्ध बान्धकर पयान करती है ;
२८ और छिपकली हाथ से पकडी तो जाती है,
तौभी राजभवनो मे रहती है ।।
२९ तीन सुन्दर चलनेवाले प्राणी है;
वरन चार है, जिन की चाल सुन्दर है :
३० सिह जो सब पशुओं मे पराक्रमी है,
और किसी के डर से नही हटता;
३१ शिकारी कुत्ता और बकरा,
और अपनी सेना समेत राजा ।।
३२ यदि तू ने अपनी बडाई करने की मूढ़ता की,
वा कोई बुरी युक्ति बान्धी हो,
तो अपने मुह पर हाथ धर ।
३३ क्योकि जैसे दूध के मथने से मक्खन,
और नाक के मरोडने से लोहू निकलता है,
वैसे ही क्रोध के भडकाने से झगडा उत्पन्न होता है ।।

३१ लमूएल राजा के प्रभावशाली वचन,
जो उसकी माता ने उसे सिखाए ।।

२ हे मेरे पुत्र, हे मेरे निज पुत्र !
हे मेरी मन्नतों के पुत्र !
३ अपना बल स्त्रियों को न देना,
न अपना जीवन उनके वश कर देना
जो राजाओं का पौरुष खो देती है।
४ हे लमूएल, राजाओं का दाखमधु पीना उनको शोभा नही देता,
और मदिरा चाहना, रईसों को नही फबता;
५ ऐसा न हो कि वे पीकर व्यवस्था को भूल जाए
और किसी दु:खी के हक को मारे।
६ मदिरा उसको पिलाओ जो मरने पर है,
और दाखमधु उदास मनवालों को ही देना;
७ जिस से वे पीकर अपनी दरिद्रता को भूल जाएं
और अपने कठिन श्रम फिर स्मरण न करे।
८ गूगे के लिये अपना मुंह खोल,
और सब अनाथों का न्याय उचित रीति से किया कर।
९ अपना मुह खोल और धर्म से न्याय कर,
और दीन दरिद्रों का न्याय कर ।।
१० भली पत्नी कौन पा सकता है ?
क्योंकि उसका मूल्य मूगों से भी बहुत अधिक है।
उसके पति के मन मे उसके प्रति विश्वास है,
११ और उसे लाभ की घटी नही होती।
१२ वह अपने जीवन के सारे दिनों मे
उस से बुरा नहीं, वरन भला ही व्यवहार करती है।
१३ वह ऊन और सन ढूंढ़ ढूंढकर,
अपने हाथों से प्रसन्नता के साथ काम करती है।
१४ वह व्योपार के जहाजों की नाईं,
अपनी भोजनवस्तुएं दूर से मंगवाती है।
१५ वह रात ही को उठ बैठती है,
और अपने घराने को भोजन खिलाती है
और अपनी लौण्डियों को अलग अलग काम देती है।
१६ वह किसी खेत के विषय में सोच विचार करती है और उसे मोल ले लेती है;
और अपने परिश्रम के फल से दाख की बारी लगाती है।
१७ वह अपनी कटि को बल के फेंटे से कसती है,
और अपनी बाहों को दृढ बनाती है।
१८ वह परख लेती है कि मेरा व्योपार लाभदायक है।
रात को उसका दिया नही बुझता।
१९ वह अटेरन मे हाथ लगाती है,
और चरखा पकडती है।
२० वह दीन के लिये मुट्ठी खोलती है,
और दरिद्र के संभालने को हाथ बढ़ाती है।
२१ वह अपने घराने के लिये हिम से नही डरती,
क्योंकि उसके घर के सब लोग लाल कपड़े पहिनते हैं।
२२ वह तकिये बना लेती है;
उसके वस्त्र सूक्ष्म सन और बैंजनी रग के होते है।

२३ जब उसका पति सभा * में देश के
पुरनियों के संग बैठता है,
तब उसका सन्मान होता है।
२४ वह सन के वस्त्र बनाकर बेचती
है;
और व्योपारी को कमरबन्द देती
है।
२५ वह बल और प्रताप का पहिरावा
पहिने रहती है,
और आनेवाले काल के विषय पर
हंसती है।
२६ वह बुद्धि की बात बोलती है,
और उसके वचन कृपा की शिक्षा
के अनुसार होते हैं।
२७ वह अपने घराने के चालचलन को
ध्यान से देखती है,
और अपनी रोटी बिना परिश्रम
नहीं खाती।

* मूल में—फाटकों।

२८ उसके पुत्र उठ उठकर उसको धन्य
कहते हैं;
उसका पति भी उठकर उसकी ऐसी
प्रशंसा करता है :
२९ बहुत सी स्त्रियों ने अच्छे अच्छे काम
तो किए हैं परन्तु तू उन सभों में
श्रेष्ठ है।
३० शोभा तो झूठी और सुन्दरता व्यर्थ *
है,
परन्तु जो स्त्री यहोवा का भय
मानती है, उसकी प्रशंसा की
जाएगी।
३१ उसके हाथों के परिश्रम का फल उसे
दो,
और उसके कार्यों से सभा में उसकी
प्रशंसा होगी † ।।

* मूल में—सांस।
† मूल में—उसके काम फाटकों में उसकी स्तुति करें।

---

# सभोपदेशक

१ यरूशलेम के राजा, दाऊद के
पुत्र और उपदेशक के वचन।
२ उपदेशक का यह वचन है, कि व्यर्थ
ही व्यर्थ, व्यर्थ ही व्यर्थ! सब कुछ व्यर्थ
है। ३ उस सब परिश्रम से जिसे मनुष्य
धरती पर * करता है, उसको क्या लाभ
प्राप्त होता है? ४ एक पीढ़ी जाती है,
और दूसरी पीढ़ी आती है, परन्तु पृथ्वी
सर्वदा बनी रहती है। ५ सूर्य उदय
होकर अस्त भी होता है, और अपने
उदय की दिशा को वेग से चला जाता है।
६ वायु दक्खिन की ओर बहती है, और
उत्तर की ओर घूमती जाती है; वह
घूमती और बहती रहती है, और अपने
चक्करों में लौट आती है। ७ सब नदियां

* मूल में—सूरज के नीचे।

समुद्र में जा मिलती है, तौभी समुद्र भर
नहीं जाता; जिस स्थान से नदियां निकलती
हैं, उधर ही को वे फिर जाती हैं। ८ सब
बातें परिश्रम से भरी हैं; मनुष्य इसका
वर्णन नहीं कर सकता, न तो आंखें देखने
से तृप्त होती हैं, और न कान सुनने से
भरते हैं। ९ जो कुछ हुआ था, वही
फिर होगा, और जो कुछ बन चुका है
वही फिर बनाया जाएगा, और सूर्य के
नीचे कोई बात नई नहीं है। १० क्या
ऐसी कोई बात है जिसके विषय में लोग
कह सकें कि देख यह नई है? यह तो
प्राचीन युगों में वर्तमान थी। ११ प्राचीन
बातों का कुछ स्मरण नहीं रहा, और
होनेवाली बातों का भी स्मरण उनके
बाद होनेवालों को न रहेगा॥

१२ मैं उपदेशक यरूशलेम में इस्राएल
का राजा था। १३ और मैं ने अपना
मन लगाया कि जो कुछ सूर्य के नीचे
किया जाता है, उसका भेद बुद्धि से सोच
सोचकर मालूम करूं, यह बड़े दुःख का
काम है जो परमेश्वर ने मनुष्यों के लिये
ठहराया है कि वे उस में लगें। १४ मैं ने
उन सब कामों को देखा जो सूर्य के नीचे
किए जाते हैं; देखो वे सब व्यर्थ और
मानो वायु को पकड़ना है। १५ जो टेढ़ा
है, वह सीधा नहीं हो सकता, और जितनी
वस्तुओं में घटी है, वे गिनी नहीं जातीं॥

१६ मैं ने मन में कहा, देख, जितने
यरूशलेम में मुझ से पहिले थे, उन सभों
से मैं ने बहुत अधिक बुद्धि प्राप्त की है;
और मुझ को बहुत बुद्धि और ज्ञान मिल
गया है। १७ और मैं ने अपना मन
लगाया कि बुद्धि का भेद लूं और बावलेपन
और मूर्खता को भी जान लूं। मुझे जान
पड़ा कि यह भी वायु को पकड़ना है॥

१८ क्योंकि बहुत बुद्धि के साथ बहुत
खेद भी होता है,
और जो अपना ज्ञान बढ़ाता है वह
अपना दुःख भी बढ़ाता है॥

२ मैं ने अपने मन से कहा, चल,
मैं तुझ को आनन्द के द्वारा जांचूंगा;
इसलिये आनन्दित और मगन हो। परन्तु
देखो, यह भी व्यर्थ है। २ मैं ने हँसी के
विषय में कहा, यह तो बावलापन है,
और आनन्द के विषय में, उस से क्या
प्राप्त होता है? ३ मैं ने मन में सोचा
कि किस प्रकार से मेरी बुद्धि बनी रहे
और मैं अपने प्राण को दाखमधु पीने से
क्योंकर बहलाऊं और क्योंकर मूर्खता को
थामे रहूं, जब तक मालूम न करूं कि वह
अच्छा काम कौन सा है जिसे मनुष्य अपने
जीवन भर करता रहे। ४ मैं ने बड़े
बड़े काम किए, मैं ने अपने लिये घर
बनवा लिए और अपने लिये दाख की
बारियां लगवाईं, ५ मैं ने अपने लिये
बारियां और बाग लगवा लिए, और
उन में भांति भांति के फलदाई वृक्ष
लगाए। ६ मैं ने अपने लिये कुण्ड खुदवा
लिए कि उन से वह बन सींचा जाए
जिस में पौधे लगाए जाते थे। ७ मैं ने
दास और दासियां मोल लीं, और मेरे
घर में दास भी उत्पन्न हुए; और जितने
मुझ से पहिले यरूशलेम में थे उन से
कहीं अधिक गाय-बैल और भेड़-बकरियों
का मैं स्वामी था। ८ मैं ने चान्दी और
सोना और राजाओं और प्रान्तों के बहुमूल्य
पदार्थों का भी संग्रह किया; मैं ने अपने
लिये गवैयों और गानेवालियों को रखा,
और बहुत सी कामिनियां भी, जिन से
मनुष्य सुख पाते हैं, अपनी कर लीं॥

९ इस प्रकार मै अपने से पहिले के सब यरूशलेमवासियों से अधिक महान और धनाढ्य हो गया; तौभी मेरी बुद्धि ठिकाने रही। १० और जितनी वस्तुओ के देखने की मै ने लालसा की, उन सभो को देखने से मै न रुका, मै ने अपना मन किसी प्रकार का आनन्द भोगने से न रोका क्योंकि मेरा मन मेरे सब परिश्रम के कारण आनन्दित हुआ; और मेरे सब परिश्रम से मुझे यही भाग मिला। ११ तब मै ने फिर से अपने हाथो के सब कामों को, और अपने सब परिश्रम को देखा, तो क्या देखा कि सब कुछ व्यर्थ और वायु को पकड़ना है, और ससार मे * कोई लाभ नही ॥

१२ फिर मै ने अपने मन को फेरा कि बुद्धि और बावलेपन और मूर्खता के कार्यों को देखू; क्योंकि जो मनुष्य राजा के पीछे आएगा, वह क्या करेगा ? केवल वही जो होता चला आया है। १३ तब मै ने देखा कि उजियाला अधियारे से जितना उत्तम है, उतना बुद्धि भी मूर्खता से उत्तम है। १४ जो बुद्धिमान है, उसके सिर में आखे रहती है, परन्तु मूर्ख अधियारे मे चलता है; तौभी मै ने जान लिया कि दोनों की दशा एक सी होती है। १५ तब मै ने मन मे कहा, जैसी मूर्ख की दशा होगी, वैसी ही मेरी भी होगी; फिर मै क्यों अधिक बुद्धिमान हुआ ? और मै ने मन मे कहा, यह भी व्यर्थ ही है। १६ क्योंकि न तो बुद्धिमान का और न मूर्ख का स्मरण सर्वदा बना रहेगा, परन्तु भविष्य मे सब कुछ बिसर जाएगा। १७ बुद्धिमान क्योंकर मूर्ख के समान मरता है ! इसलिये मै ने अपने जीवन से घृणा की, क्योंकि जो काम संसार मे किया जाता है मुझे बुरा मालूम हुआ, क्योंकि सब कुछ व्यर्थ और वायु को पकडना है ॥

१८ मै ने अपने सारे परिश्रम के प्रतिफल से जिसे मै ने धरती पर किया था घृणा की, क्योंकि अवश्य है कि मै उसका फल उस मनुष्य के लिये छोड जाऊ जो मेरे बाद आएगा। १९ यह कौन जानता है कि वह मनुष्य बुद्धिमान होगा वा मूर्ख ? तौभी धरती पर जितना परिश्रम मै ने किया, और उसके लिये बुद्धि प्रयोग की उस सब का वही अधिकारी होगा। यह भी व्यर्थ ही है। २० तब मै अपने मन मे उस सारे परिश्रम के विषय जो मै ने धरती पर * किया था निराश हुआ, २१ क्योंकि ऐसा मनुष्य भी है, जिसका कार्य परिश्रम और बुद्धि और ज्ञान से होता है और सफल भी होता है, तौभी उसको ऐसे मनुष्य के लिये छोड जाना पड़ता है, जिस ने उस मे कुछ भी परिश्रम न किया हो। यह भी व्यर्थ और बहुत ही बुरा है। २२ मनुष्य जो धरती पर * मन लगा लगाकर परिश्रम करता है उस से उसको क्या लाभ होता है ? २३ उसके सब दिन तो दुःखों से भरे रहते है, और उसका काम खेद के साथ होता है; रात को भी उसका मन चैन नही पाता। यह भी व्यर्थ ही है ॥

२४ मनुष्य के लिये खाने-पीने और परिश्रम करते हुए अपने जीव को सुखी रखने के सिवाय और कुछ भी अच्छा नही। मै ने देखा कि यह भी परमेश्वर की ओर से मिलता है; २५ क्योंकि खाने-पीने

* मूल में—सूरज के नीचे।

* मूल में—सूरज के नीचे।

और सुख भोगने में मुझ से अधिक
समर्थ कौन है? २६ जो मनुष्य परमेश्वर
की दृष्टि मे अच्छा है, उसको वह बुद्धि
और ज्ञान और आनन्द देता है; परन्तु
पापी को वह दुःखभरा काम ही देता है
कि वह उसको देने के लिये सचय करके
ढेर लगाए जो परमेश्वर की दृष्टि मे
अच्छा हो। यह भी व्यर्थ और वायु को
पकड़ना है॥

३ हर एक बात का एक अवसर
और प्रत्येक काम का, जो आकाश
के नीचे * होता है, एक समय है। २ जन्म
का समय, और मरन का भी समय;
बोने का समय, और बोए हुए को उखाडने
का भी समय है; ३ घात करने का समय,
और चगा करने का भी समय; ढा देने
का समय, और बनाने का भी समय है;
४ रोने का समय, और हंसने का भी
समय; छाती पीटने का समय, और
नाचने का भी समय है; ५ पत्थर फेंकने
का समय, और पत्थर बटोरने का भी
समय; गले लगाने का समय, और गले
लगाने से रुकने का भी समय है;
६ ढूंढ़ने का समय, और खो देने का भी
समय; बचा रखने का समय, और फेंक
देने का भी समय है; ७ फाड़ने का समय,
और सीने का भी समय; चुप रहने का
समय, और बोलने का भी समय है;
८ प्रेम करने का समय, और बैर करने
का भी समय, लड़ाई का समय, और
मेल का भी समय है। ९ काम करनेवाले
को अपने परिश्रम से क्या लाभ होता है?
१० मै ने उस दुःखभरे काम को
देखा है जो परमेश्वर ने मनुष्यों के लिये
ठहराया है कि वे उस में लगे रहे। ११ उस
ने सब कुछ ऐसा बनाया कि अपने अपने
समय पर वे सुन्दर होते है; फिर उस ने
मनुष्यों के मन मे अनादि-अनन्त काल
का ज्ञान उत्पन्न किया है, तौभी जो काम
परमेश्वर ने किया है, वह आदि से अन्त
तक मनुष्य बूझ नही सकता। १२ मै ने
जान लिया है कि मनुष्यों के लिये आनन्द
करने और जीवन भर भलाई करने के
सिवाय, और कुछ भी अच्छा नही;
१३ और यह भी परमेश्वर का दान है
कि मनुष्य खाए-पीए और अपने सब
परिश्रम मे सुखी रहे। १४ मै जानता
हू कि जो कुछ परमेश्वर करता है वह
सदा स्थिर रहेगा, न तो उस मे कुछ
बढ़ाया जा सकता है और न कुछ घटाया
जा सकता है; परमेश्वर ऐसा इसलिये
करता है कि लोग उसका भय मानें।
१५ जो कुछ हुआ वह इस से पहिले भी
हो चुका; जो होनेवाला है, वह हो भी
चुका है; और परमेश्वर बीती * हुई बात
को फिर पूछता है॥

१६ फिर मैं ने संसार में † क्या देखा
कि न्याय के स्थान मे दुष्टता होती है,
और धर्म के स्थान मे भी दुष्टता होती
है। १७ मैं ने मन मे कहा, परमेश्वर
धर्मी और दुष्ट दोनों का न्याय करेगा,
क्योंकि उसके यहां एक एक विषय और
एक एक काम का समय है। १८ मैं ने
मन में कहा कि यह इसलिये होता है कि
परमेश्वर मनुष्यों को जांचे और कि वे
देख सके कि वे पशु-समान है। १९ क्योंकि
जैसी मनुष्यों की वैसी ही पशुओं की भी

* मूल में—सूरज के नीचे।

* मूल में—हांक दी।
† मूल में—सूरज के नीचे।

दशा होती है; दोनों की वही दशा होती
है, जैसे एक मरता वैसे ही दूसरा भी
मरता है। सभों की स्वांस एक सी है, और
मनुष्य पशु से कुछ बढ़कर नहीं; सब
कुछ व्यर्थ ही है। २० सब एक स्थान
में जाते हैं; सब मिट्टी से बने हैं, और
सब मिट्टी में फिर मिल जाते हैं। २१ क्या
मनुष्यों का प्राण ऊपर की ओर चढ़ता
है और पशुओं का प्राण नीचे की ओर
जाकर मिट्टी में मिल जाता है? यह कौन
जानता है? २२ सो मैं ने यह देखा कि
इस से अधिक कुछ अच्छा नहीं कि मनुष्य
अपने कामों में आनन्दित रहे, क्योंकि
उसका भाग यही है; कौन उसके पीछे
होनेवाली बातों को देखने के लिये उसको
लौटा लाएगा?

४ तब मैं ने वह सब अन्धेर देखा
जो संसार में* होता है। और क्या
देखा, कि अन्धेर सहनेवालों के आंसू बह
रहे हैं, और उनको कोई शान्ति देनेवाला
नहीं! अन्धेर करनेवालों के हाथ में
शक्ति थी, परन्तु उनको कोई शान्ति
देनेवाला नहीं था। २ इसलिये मैं ने मरे
हुओं को जो मर चुके हैं, उन जीवतों
से जो अब तक जीवित हैं अधिक सराहा;
३ वरन उन दोनों से अधिक सुभागी
वह है जो अब तक हुआ ही नहीं, न
ये बुरे काम देखे जो संसार में* होते
हैं॥

४ तब मैं ने सब परिश्रम के काम
और सब सफल कामों को देखा जो लोग
अपने पड़ोसी से जलन के कारण करते
हैं। यह भी व्यर्थ और मन का कुढ़ना
है॥

* मूल में—सूरज के नीचे।

५ मूर्ख छाती पर हाथ रखे रहता*,
और अपना मांस खाता है॥

६ चैन के साथ एक मुट्ठी उन दो
मुट्ठियों से अच्छा है, जिनके साथ परिश्रम
और मन का कुढ़ना हो॥

७ फिर मैं ने धरती पर† यह भी
व्यर्थ बात देखी। ८ कोई अकेला रहता
और उसका कोई नहीं है; न उसके बेटा
है, न भाई है, तौभी उसके परिश्रम का
अन्त नहीं होता; न उसकी आंखें धन से
सन्तुष्ट होती हैं, और न वह कहता है,
मैं किस के लिये परिश्रम करता और अपने
जीवन को सुखरहित रखता हूं? यह भी
व्यर्थ और निरा दुःखभरा काम है॥

९ एक से दो अच्छे हैं, क्योंकि उनके
परिश्रम का अच्छा फल मिलता है।
१० क्योंकि यदि उन में से एक गिरे, तो
दूसरा उसको उठाएगा; परन्तु हाय उस पर
जो अकेला होकर गिरे और उसका कोई
उठानेवाला न हो। ११ फिर यदि दो
जन एक संग सोएं तो वे गर्म रहेंगे, परन्तु
कोई अकेला क्योंकर गर्म हो सकता है?
१२ यदि कोई अकेले पर प्रबल हो तो
हो, परन्तु दो उसका साम्हना कर सकेंगे।
जो डोरी तीन तागे से बटी हो वह जल्दी
नहीं टूटती॥

१३ बुद्धिमान लड़का दरिद्र होने पर
भी ऐसे बूढ़े और मूर्ख राजा से अधिक
उत्तम है जो फिर सम्मति ग्रहण न
करे, १४ चाहे वह उसके राज्य में धनहीन
उत्पन्न हुआ या बन्दीगृह से निकलकर
राजा हुआ हो। १५ मैं ने सब जीवतों
को जो धरती पर† चलते फिरते हैं देखा

* मूल में—दोनों हाथ मिलाना।
† मूल में—सूरज के नीचे।

कि वे उस दूसरे लड़के के संग हो लिये हैं
जो उनका स्थान लेने के लिये खड़ा
हुआ। १६ वे सब लोग अनगिनित थे
जिन पर वह प्रधान हुआ था। तौभी
भविष्य में होनेवाले लोग उसके कारण
आनन्दित न होंगे। निःसन्देह यह भी
व्यर्थ और मन का कुढ़ना है।।

५ जब तू परमेश्वर के भवन में
जाए, तब सावधानी से चलना*;
सुनने के लिये समीप जाना मूर्खों के बलिदान
चढ़ाने से अच्छा है, क्योंकि वे नहीं जानते
कि बुरा करते हैं। २ बातें करने में
उतावली न करना, और न अपने मन से
कोई बात उतावली से परमेश्वर के साम्हने
निकालना, क्योंकि परमेश्वर स्वर्ग में है
और तू पृथ्वी पर है, इसलिये तेरे वचन
थोड़े ही हों।।

३ क्योंकि जैसे कार्य की अधिकता के
कारण स्वप्न देखा जाता है, वैसे ही बहुत
सी बातों का बोलनेवाला मूर्ख ठहरता है।।

४ जब तू परमेश्वर के लिये मन्नत
माने, तब उसके पूरा करने में विलम्ब
न करना, क्योंकि वह मूर्खों से प्रसन्न
नहीं होता। जो मन्नत तू ने मानी हो
उसे पूरी करना। ५ मन्नत मानकर पूरी
न करने से मन्नत का न मानना ही अच्छा
है। ६ कोई वचन कहकर अपने को पाप
में न फंसाना, और न ईश्वर के दूत के
साम्हने कहना कि यह भूल से हुआ,
परमेश्वर क्यों तेरा बोल सुनकर अप्रसन्न
हो, और तेरे हाथ के कार्यों को नष्ट करे?

७ क्योंकि स्वप्नों की अधिकता से
व्यर्थ बातों की बहुतायत होती है: परन्तु
तू परमेश्वर का भय मानना।।

* मूल में—अपने पैर की रक्षा करना।

८ यदि तू किसी प्रान्त में निर्धनों
पर अन्धेर और न्याय और धर्म को
बिगड़ता देखे, तो इस से चकित न होना;
क्योंकि एक अधिकारी से बड़ा दूसरा रहता
है जिसे इन बातों की सुधि रहती है, और
उन से भी और अधिक बड़े रहते हैं।
९ भूमि की उपज सब के लिये है, वरन
खेती से राजा का भी काम निकलता है।।

१० जो रुपये से प्रीति रखता है वह
रुपये से तृप्त न होगा, और न जो बहुत
धन से प्रीति रखता है, लाभ से. यह
भी व्यर्थ है।।

११ जब सम्पत्ति बढ़ती है, तो उसके
खानेवाले भी बढ़ते हैं, तब उसके स्वामी
को इसे छोड़ और क्या लाभ होता है
कि उस सम्पत्ति को अपनी आंखों से देखे?

१२ परिश्रम करनेवाला चाहे थोड़ा
खाए, या बहुत, तौभी उसकी नींद सुखदाई
होती है, परन्तु धनी के धन के बढ़ने
के कारण उसको नींद नहीं आती।।

१३ मैं ने धरती पर* एक बड़ी बुरी
बला देखी है, अर्थात् वह धन जिसे उसके
मालिक ने अपनी ही हानि के लिये रखा
हो, १४ और वह किसी बुरे काम में उड़
जाता है, और उसके घर में बेटा उत्पन्न
होता है परन्तु उसके हाथ में कुछ नहीं
रहता। १५ जैसा वह मां के पेट से
निकला वैसा ही लौट जाएगा; नंगा ही,
जैसा आया था, और अपने परिश्रम के
बदले कुछ भी न पाएगा जिसे वह
अपने हाथ में ले जा सके। १६ यह भी
एक बड़ी बला है कि जैसा वह आया,
ठीक वैसा ही वह जाएगा, उसे उस
व्यर्थ परिश्रम से और क्या लाभ है?

* मूल में—सूरज के नीचे।

१७ केवल इसके कि उस ने जीवन भर बेचैनी से भोजन किया, और बहुत ही दु:खित और रोगी रहा और क्रोध भी करता रहा ?

१८ सुन, जो भली बात मैं ने देखी है, वरन जो उचित है, वह यह कि मनुष्य खाए और पीए और अपने परिश्रम से जो वह धरती पर करता है, अपनी सारी आयु भर जो परमेश्वर ने उसे दी है, सुखी रहे, क्योंकि उसका भाग यही है।
१९ वरन हर एक मनुष्य जिसे परमेश्वर ने धन सम्पत्ति दी हो, और उन से आनन्द भोगने और उस में से अपना भाग लेने और परिश्रम करते हुए आनन्द करने की शक्ति भी दी हो—यह परमेश्वर का वरदान है।
२० इस जीवन के दिन उसे बहुत स्मरण न रहेंगे, क्योंकि परमेश्वर उसकी सुन सुनकर उसके मन को आनन्दमय रखता है ॥

६ एक बुराई जो मैं ने धरती पर* देखी है, वह मनुष्यों को बहुत भारी लगती है.
२ किसी मनुष्य को परमेश्वर धन सम्पत्ति और प्रतिष्ठा यहां तक देता है कि जो कुछ उसका मन चाहता है उसे उसकी कुछ भी घटी नहीं होती, तौभी परमेश्वर उसको उस में से खाने नहीं देता, कोई दूसरा ही उसे खाता है, यह व्यर्थ और भयानक दु:ख है।
३ यदि किसी पुरुष के सौ पुत्र हों, और वह बहुत वर्ष जीवित रहे और उसकी आयु बढ़ जाए, परन्तु न उसका प्राण प्रसन्न रहे और न उसकी अन्तिम क्रिया की जाए, तो मैं कहता हूं कि ऐसे मनुष्य से अधूरे समय का जन्मा हुआ बच्चा उत्तम है।
४ क्योंकि वह व्यर्थ ही आया और अन्धेरे में चला गया, और उसका नाम भी अन्धेरे में छिप गया,
५ और न सूर्य को देखा, न किसी चीज़ को जानने पाया; तौभी इसको उस मनुष्य से अधिक चैन मिला।
६ हां चाहे वह दो हजार वर्ष जीवित रहे, और कुछ सुख भोगने न पाए, तो उसे क्या? क्या सब के सब एक ही स्थान में नहीं जाते ?

७ मनुष्य का सारा परिश्रम उसके पेट के लिये होता है तौभी उसका मन नहीं भरता।
८ जो बुद्धिमान है वह मूर्ख से किस बात में बढ़कर है? और कंगाल जो यह जानता है कि इस जीवन में किस प्रकार से चलना चाहिये, वह भी उस से किस बात में बढ़कर है?
९ आंखों से देख लेना मन की चंचलता से उत्तम है, यह भी व्यर्थ और मन का कुढ़ना है ॥

१० जो कुछ हुआ है उसका नाम युग के आरम्भ से रखा गया है, और यह प्रगट है कि वह आदमी* है, कि वह उस से जो उस से अधिक शक्तिमान है झगड़ा नहीं कर सकता है।
११ बहुत सी ऐसी बातें हैं जिनके कारण जीवन और भी व्यर्थ होता है तो फिर मनुष्य को क्या लाभ?
१२ क्योंकि मनुष्य के क्षणिक व्यर्थ जीवन में जो वह परछाईं की नाईं बिताता है कौन जानता है कि उसके लिये अच्छा क्या है? क्योंकि मनुष्य को कौन बता सकता है कि उसके बाद दुनिया में क्या होगा ?

७ अच्छा नाम अनमोल इत्र से और मृत्यु का दिन जन्म के दिन से उत्तम है।
२ जेवनार के घर जाने से शोक

* मूल में—सूरज के नीचे।

* अर्थात मिट्टी का बना हुआ।

ही के घर जाना उत्तम है; क्योंकि सब
मनुष्यों का अन्त यही है, और जो जीवित
है वह मन लगाकर इस पर सोचेगा।
३ हंसी से खेद उत्तम है, क्योंकि मुह
पर के शोक से मन सुधरता है। ४ बुद्धि-
मानों का मन शोक करनेवालों के घर की
ओर लगा रहता है परन्तु मूर्खों का मन
आनन्द करनेवालो के घर लगा रहता
है। ५ मूर्खों के गीत सुनने से बुद्धिमान
की घुडकी सुनना उत्तम है। ६ क्योंकि
मूर्ख की हसी हाडी के नीचे जलते हुए
काटों की चरचराहट के समान होती है;
यह भी व्यर्थ है। ७ निश्चय अन्धेर
से बुद्धिमान बावला हो जाता है, और
घूस से बुद्धि नाश होती है। ८ किसी
काम के आरम्भ से उसका अन्त उत्तम
है; और धीरजवन्त पुरुष गर्वी से उत्तम
है। ९ अपने मन मे उतावली से क्रोधित
न हो, क्योंकि क्रोध मूर्खों ही के हृदय मे
रहता है। १० यह न कहना, बीते दिन
इन से क्यों उत्तम थे? क्योंकि यह तू
बुद्धिमानी से नही पूछता। ११ बुद्धि
बपौती के साथ अच्छी होती है, वरन
जीवित * रहनेवालों के लिये लाभकारी है।
१२ क्योंकि बुद्धि की आड़ रुपये की आड़
का काम देता है; परन्तु ज्ञान की श्रेष्ठता
यह है कि बुद्धि से उसके रखनेवालों कें
प्राण की रक्षा होती है। १३ परमेश्वर
के काम पर दृष्टि कर, जिस वस्तु को
उस ने टेढ़ा किया हो उसे कौन सीधा
कर सकता है?

१४ सुख के दिन सुख मान, और
दु:ख के दिन सोच; क्योंकि परमेश्वर ने
दोनों को एक ही सग रखा है, जिस से
मनुष्य अपने बाद होनेवाली किसी बात
को न बूझ सके॥

१५ अपने व्यर्थ जीवन मे मै ने यह
सब कुछ देखा है; कोई धर्मी अपने धर्म
का काम करते हुए नाश हो जाता है,
और दुष्ट बुराई करते हुए दीर्घायु होता
है। १६ अपने को बहुत धर्मी न बना,
और न अपने को अधिक बुद्धिमान बना,
तू क्यो अपने ही नाश का कारण हो?
१७ अत्यन्त दुष्ट भी न बन, और न
मूर्ख हो; तू क्यो अपने समय से पहले
मरे? १८ यह अच्छा है कि तू इस
बात को पकडे रहे, और उस बात पर
से भी हाथ न उठाए, क्योंकि जो परमेश्वर
का भय मानता है वह इन सब कठिनाइयों
से पार हो जाएगा॥

१९ बुद्धि ही से नगर के दस हाकिमो
की अपेक्षा बुद्धिमान को अधिक सामर्थ
प्राप्त होती है। २० नि:सन्देह पृथ्वी पर
कोई ऐसा धर्मी मनुष्य नही जो भलाई
ही करे और जिस से पाप न हुआ
हो॥

२१ जितनी बाते कही जाए सब पर
कान न लगाना, ऐसा न हो कि तू सुने
कि तेरा दास तुझी को शाप देता है.
२२ क्योंकि तू आप जानता है कि तू ने
भी बहुत बेर औरों को शाप दिया है॥

२३ यह सब मै ने बुद्धि से जांच लिया
है; मै ने कहा, मै बुद्धिमान हो जाऊंगा;
परन्तु यह मुझ से दूर रहा। २४ वह
जो दूर और अत्यन्त गहिरा है, उसका
भेद कौन पा सकता है? २५ मै ने अपना
मन लगाया कि बुद्धि के विषय मे जान
लू; कि खोज निकालू और उसका भेद
जानू, और कि दुष्टता की मूर्खता और
मूर्खता जो निरा बावलापन है जानू।

* मूल में—सूर्य के देखनेहारों।

२६ और मैं ने मृत्यु से भी अधिक दुःखदाई
एक वस्तु पाई, अर्थात् वह स्त्री जिसका
मन फन्दा और जाल है और जिसके हाथ
हथकड़ियां है; (जिस पुरुष से परमेश्वर
प्रसन्न है वही उस से बचेगा, परन्तु पापी
उसका शिकार होगा)। २७ देख, उप-
देशक कहता है, मैं ने ज्ञान के लिये अलग
अलग बातें मिलाकर जाची, और यह
बात निकाली, २८ जिसे मेरा मन अब
तक ढूढ रहा है, परन्तु नही पाया। हजार
में से मैं ने एक पुरुष को पाया, परन्तु
उन मे एक भी स्त्री नही पाई। २९ देखो,
मैं ने केवल यह बात पाई है, कि परमेश्वर
ने मनुष्य को सीधा बनाया, परन्तु उन्हो
ने बहुत सी युक्तियां निकाली है ।।

८ बुद्धिमान के तुल्य कौन है? और किसी बात का अर्थ कौन लगा सकता है? मनुष्य की बुद्धि के कारण उसका मुख चमकता, और उसके मुख की कठोरता दूर हो जाती है।

२ मैं तुझे सम्मति देता हू कि परमेश्वर
की शपथ के कारण राजा की आज्ञा
मान। ३ राजा के साम्हने से उतावली
के साथ न लौटना और न बुरी बात पर
हठ करना, क्योंकि वह जो कुछ चाहता
है करता है। ४ क्योंकि राजा के वचन
में तो सामर्थ्य रहती है, और कौन उस से
कह सकता है कि तू क्या करता है?
५ जो आज्ञा को मानता है, वह जोखिम
से बचेगा, और बुद्धिमान का मन समय
और न्याय का भेद जानता है। ६ क्योंकि
हर एक विषय का समय और नियम
होता है, यद्यपि मनुष्य का दुःख उसके
लिये * बहुत भारी होता है। ७ वह नही
जानता कि क्या होनेवाला है, और कब
होगा? यह उसको कौन बता सकता है?
८ ऐसा कोई मनुष्य नही जिसका वश
प्राण पर चले कि वह उसे निकलते समय
रोक ले, और न कोई मृत्यु के दिन पर
अधिकारी होता है; और न उसे लड़ाई
से छुट्टी मिल सकती है, और न दुष्ट लोग
अपनी दुष्टता के कारण बच सकते है।
९ जितने काम धरती पर * किए जाते
है उन सब को ध्यानपूर्वक देखने मे यह
सब कुछ मैं ने देखा, और यह भी देखा
कि एक मनुष्य दूसरे मनुष्य पर अधिकारी
होकर अपने ऊपर हानि लाता है ।।

१० तब मैं ने दुष्टों को गाड़े जाते
देखा; अर्थात् उनकी तो क़ब्र बनी, परन्तु
जिन्हो ने ठीक काम किया था वे पवित्रस्थान
से निकल गए और उनका स्मरण भी
नगर मे न रहा; यह भी व्यर्थ ही है।
११ बुरे काम के दण्ड की आज्ञा फुर्ती
से नही दी जाती; इस कारण मनुष्यों
का मन बुरा काम करने की इच्छा से
भरा रहता है। १२ चाहे पापी सौ बार
पाप करे और अपने दिन भी बढ़ाए,
तौभी मुझे निश्चय है कि जो परमेश्वर
से डरते है और अपने तईं उसको सम्मुख
जानकर भय से चलते है, उनका भला
ही होगा; १३ परन्तु दुष्ट का भला
नही होने का, और न उसकी जीवनरूपी
छाया लम्बी होने पाएगी, क्योंकि वह
परमेश्वर का भय नहीं मानता ।।

१४ एक व्यर्थ बात पृथ्वी पर होती
है, अर्थात् ऐसे धर्मी है जिनकी वह दशा
होती है जो दुष्टों की होनी चाहिये, और
ऐसे दुष्ट है जिनकी वह दशा होती है

* मूल में—ऊपर।

* मूल में—सूरज के नीचे।

जो धर्मियों की होनी चाहिये। मैं ने कहा कि यह भी व्यर्थ ही है। १५ तब मैं ने आनन्द को सराहा, क्योंकि सूर्य के नीचे मनुष्य के लिये खाने-पीने और आनन्द करने को छोड़ और कुछ भी अच्छा नहीं, क्योंकि यही उसके जीवन भर जो परमेश्वर उसके लिये धरती पर* ठहराए, उसके परिश्रम में उसके संग बना रहेगा।।

१६ जब मैं ने बुद्धि प्राप्त करने और सब काम देखने के लिये जो पृथ्वी पर किए जाते हैं अपना मन लगाया, कि कैसे मनुष्य रात-दिन जागते रहते हैं; १७ तब मैं ने परमेश्वर का सारा काम देखा जो सूर्य के नीचे किया जाता है, उसकी थाह मनुष्य नहीं पा सकता। चाहे मनुष्य उसकी खोज में कितना भी परिश्रम करे, तौभी उसको न जान पाएगा; और यद्यपि बुद्धिमान कहे भी कि मैं उसे समझूंगा, तौभी वह उसे न पा सकेगा।।

९ यह सब कुछ मैं ने मन लगाकर विचारा कि इन सब बातों का भेद पाऊं, कि किस प्रकार धर्मी और बुद्धिमान लोग और उनके काम परमेश्वर के हाथ में हैं; मनुष्य के आगे सब प्रकार की बातें हैं परन्तु वह नहीं जानता कि वह प्रेम है व बैर। २ सब बातें सभों को एक समान होती हैं, धर्मी हो या दुष्ट, भले, शुद्ध या अशुद्ध, यज्ञ करने और न करनेवाले, सभों की दशा एक ही सी होती है। जैसी भले मनुष्य की दशा, वैसी ही पापी की दशा; जैसी शपथ खानेवाले की दशा, वैसी ही उसकी जो शपथ खाने से डरता है। ३ जो कुछ सूर्य के नीचे किया जाता है उस में यह एक दोष है कि सब लोगों की एक सी दशा होती है; और मनुष्यों के मनों में बुराई भरी हुई है, और जब तक वे जीवित रहते हैं उनके मन में बावलापन रहता है, और उसके बाद वे मरे हुओं में जा मिलते हैं। ४ उसको परन्तु जो सब जीवितों में है, उसे आशा है, क्योंकि जीवता कुत्ता मरे हुए सिंह से बढ़कर है। ५ क्योंकि जीवते तो इतना जानते हैं कि वे मरेंगे, परन्तु मरे हुए कुछ भी नहीं जानते, और न उनको कुछ और बदला मिल सकता है, क्योंकि उनका स्मरण मिट गया है। ६ उनका प्रेम और उनका बैर और उनकी डाह नाश हो चुकी, और अब जो कुछ सूर्य के नीचे किया जाता है उस में सदा के लिये उनका और कोई भाग न होगा।।

७ अपने मार्ग पर चला जा, अपनी रोटी आनन्द से खाया कर, और मन में सुख मानकर अपना दाखमधु पिया कर; क्योंकि परमेश्वर तेरे कामों से प्रसन्न हो चुका है।।

८ तेरे वस्त्र सदा उजले रहें, और तेरे सिर पर तेल की घटी न हो।।

९ अपने व्यर्थ जीवन के सारे दिन जो उस ने सूर्य के नीचे तेरे लिये ठहराए हैं अपनी प्यारी पत्नी के संग में बिताना, क्योंकि तेरे जीवन और तेरे परिश्रम में जो तू सूर्य के नीचे करता है तेरा यही भाग है। १० जो काम तुझे* मिले उसे अपनी शक्ति भर करना, क्योंकि अधोलोक में जहां तू जानेवाला है, न काम न युक्ति न ज्ञान और न बुद्धि है।।

---

* मूल में—सूरज के नीचे।

* मूल में—तेरे हाथ को करने के लिये।

११ फिर मै ने धरती पर * देखा कि न तो दौड़ में वेग दौड़नेवाले और न युद्ध मे शूरवीर जीतते; न बुद्धिमान लोग रोटी पाते न समझवाले धन, और न प्रवीणों पर अनुग्रह होता है; वे सब समय और संयोग के वश मे है। १२ क्योंकि मनुष्य अपना समय नहीं जानता। जैसे मछलिया दुखदाई जाल मे बझती और चिड़ियें फन्दे मे फंसती है, वैसे ही मनुष्य दुखदाई समय मे जो उन पर अचानक आ पडता है, फस जाते है ।।

१३ मै ने सूर्य के नीचे इस प्रकार की बुद्धि की बात भी देखी है, जो मुझे बडी जान पडी। १४ एक छोटा सा नगर था, जिस मे थोड़े ही लोग थे; और किसी बडे राजा ने उस पर चढ़ाई करके उसे घेर लिया, और उसके विरुद्ध बडे बडे धुस बनवाए। १५ परन्तु उस मे एक दरिद्र बुद्धिमान पुरुष पाया गया, और उस ने उस नगर को अपनी बुद्धि के द्वारा बचाया। तौभी किसी ने उस दरिद्र पुरुष का स्मरण न रखा। १६ तब मै ने कहा, यद्यपि दरिद्र की बुद्धि तुच्छ समझी जाती है और उसका वचन कोई नही सुनता तौभी पराक्रम से बुद्धि उत्तम है ।।

१७ बुद्धिमानों के वचन जो धीमे धीमे कहे जाते है वे मूर्खों के बीच प्रभुता करनेवाले के चिल्ला चिल्लाकर कहने से अधिक सुने जाते है। १८ लडाई के हथियारों से बुद्धि उत्तम है, परन्तु एक पापी बहुत भलाई नाश करता है ।।

१० मरी हुई मक्खियों के कारण गन्धी का तेल सड़ने और बसाने लगता है; और थोड़ी सी मूर्खता बुद्धि और प्रतिष्ठा को घटा देती है। २ बुद्धिमान का मन उचित बात की ओर रहता है परन्तु मूर्ख का मन उसके विपरीत रहता है। ३ वरन जब मूर्ख मार्ग पर चलता है, तब उसकी समझ काम नहीं देती, और वह सब से कहता है, मै मूर्ख हूं ।।

४ यदि हाकिम का क्रोध तुझ पर भड़के, तो अपना स्थान न छोड़ना, क्योंकि धीरज धरने से बड़े बड़े पाप रुकते है ।।

५ एक बुराई है जो मै ने सूर्य के नीचे देखी, वह हाकिम की भूल से होती है: ६ अर्थात् मूर्ख बडी प्रतिष्ठा के स्थानों मे ठहराए जाते है, और धनवान लोग नीचे बैठते है। ७ मै ने दासों को घोड़ों पर चढ़े, और रईसों को दासों की नाईं भूमि पर चलते हुए देखा है ।।

८ जो गडहा खोदे वह उस में गिरेगा और जो बाड़ा तोड़े उसको सर्प डसेगा। ९ जो पत्थर फोडे, वह उन से घायल होगा, और जो लकडी काटे, उसे उसी से डर होगा। १० यदि कुल्हाडा थोथा हो और मनुष्य उसकी धार को पैनी न करे, तो अधिक बल लगाना पड़ेगा; परन्तु सफल होने के लिये बुद्धि से लाभ होता है। ११ यदि मंत्र से पहिले सर्प डसे, तो मत्र पढ़नेवाले को कुछ भी लाभ नहीं ।।

१२ बुद्धिमान के वचनों के कारण अनुग्रह होता है, परन्तु मूर्ख अपने वचनों के द्वारा नाश होते है। १३ उसकी बात का आरम्भ मूर्खता का, और उनका अन्त दुखदाई बावलापन होता है। १४ मूर्ख बहुत बाते बढ़ाकर बोलता है, तौभी कोई मनुष्य नही जानता कि क्या होगा, और कौन बता सकता है कि उसके बाद क्या होनेवाला है? १५ मूर्ख को

* मूल में—सूरज के नीचे।

परिश्रम से थकावट ही होती है, यहां तक
कि वह नहीं जानता कि नगर को कैसे
जाए ॥

१६ हे देश, तुझ पर हाय जब तेरा
राजा लड़का है और तेरे हाकिम प्रातःकाल
भोज करते हैं! १७ हे देश, तू धन्य है
जब तेरा राजा कुलीन है; और तेरे हाकिम
समय पर भोज करते है, और वह भी
मतवाले होने को नहीं वरन बल बढाने
के लिये! १८ आलस्य के कारण छत
की कड़ियां दब जाती है, और हाथों
की सुस्ती से घर चूता है। १९ भोज
हंसी खुशी के लिये किया जाता है, और
दाखमधु से जीवन को आनन्द मिलता है;
और रुपयों से सब कुछ प्राप्त होता है।
२० राजा को मन मे भी शाप न देना,
न धनवान को अपने शयन की कोठरी
में शाप देना, क्योंकि कोई आकाश का
पक्षी तेरी वाणी को ले जाएगा, और
कोई उडानेवाला जन्तु उस बात को प्रगट
कर देगा ॥

११ अपनी रोटी जल के ऊपर डाल
दे, क्योकि बहुत दिन के बाद तू
उसे फिर पाएगा। २ सात वरन आठ
जनों को भी भाग दे, क्योकि तू नही जानता
कि पृथ्वी पर क्या विपत्ति आ पड़ेगी।
३ यदि बादल जल भरे है, तब उसको
भूमि पर उण्डेल देते हैं; और वृक्ष चाहे
दक्खिन की ओर गिरे या उत्तर की ओर,
तौभी जिस स्थान पर वृक्ष गिरेगा, वही
पड़ा रहेगा। ४ जो वायु को ताकता
रहेगा वह बीज बोने न पाएगा; और जो
बादलों को देखता रहेगा वह लवने न
पाएगा। ५ जैसे तू वायु के चलने का
मार्ग नही जानता और किस रीति से
गर्भवती के पेट में हड्डियां बढ़ती हैं, वैसे
ही तू परमेश्वर का काम नही जानता
जो सब कुछ करता है ॥

६ भोर को अपना बीज बो, और
सांझ को भी अपना हाथ न रोक; क्योंकि
तू नही जानता कि कौन सुफल होगा, यह
या वह, वा दोनों के दोनों अच्छे निकलेंगे ॥

७ उजियाला मनभावना होता है, और
धूप के देखने से आखों को सुख होता है ॥

८ यदि मनुष्य बहुत वर्ष जीवित रहे,
तो उन सभों मे आनन्दित रहे, परन्तु
यह स्मरण रखे कि अन्धियारे के दिन
भी बहुत होंगे। जो कुछ होता है वह
व्यर्थ है ॥

९ हे जवान, अपनी जवानी मे आनन्द
कर, और अपनी जवानी के दिनों मे मगन
रह, अपनी मनमानी कर और अपनी
आंखो की दृष्टि के अनुसार चल। परन्तु
यह जान रख कि इन सब बातों के विषय
परमेश्वर तेरा न्याय करेगा ॥

१० अपने मन से खेद और अपनी
देह से दुःख दूर कर, क्योंकि लड़कपन और
जवानी दोनों व्यर्थ है।

१२ १ अपनी
जवानी के दिनो मे अपने सृजनहार
को स्मरण रख, इस से पहिले कि विपत्ति
के दिन और वे वर्ष आएं, जिन मे
तू कहे कि मेरा मन इन मे नही लगता।
२ इस से पहिले कि सूर्य और प्रकाश
और चन्द्रमा और तारागण अंधेरे हो
जाएं, और वर्षा होने के बाद बादल फिर
घिर आए, ३ उस समय घर के पहरुये
कांपेगे, और बलवन्त झुक जायेंगे, और
पिसनहारिया थोड़ी रहने के कारण काम
छोड देंगी, और झरोखों मे से देखनेवालियां
अन्धी हो जाएगी, ४ और सड़क की ओर
के किवाड़ बन्द होंगे, और चक्की पीसने

का शब्द धीमा होगा, और तडके चिडिया
बोलते ही एक उठ जाएगा *, और सब
गानेवालियों का शब्द धीमा हो जाएगा †।
५ फिर जो ऊचा हो उस से भय खाया
जाएगा, और मार्ग मे डरावनी वस्तुए
मानी जाएगी, और बादाम का पेड़
फूलेगा, और टिड्डी भी भारी लगेगी,
और भूख बढ़ानेवाला फल फिर काम न
देगा, क्योंकि मनुष्य अपने सदा के घर
को जायेगा, और रोने पीटनेवाले सडक-
सडक फिरेंगे। ६ उस समय चान्दी का
तार दो टुकडे हो जाएगा और सोने का
कटोरा टूटेगा, और सोते के पास घडा
फूटेगा, और कुण्ड के पास रहट टूट
जाएगा, ७ तब मिट्टी ज्यों की त्यो मिट्टी
मे मिल जाएगी, और आत्मा परमेश्वर
के पास जिस ने उसे दिया लौट जाएगी।
८ उपदेशक कहता है, सब व्यर्थ ही व्यर्थ;
सब कुछ व्यर्थ है ।।

* मूल में—नीद से उठ जायेगा।

† मूल में—गाने बजाने की सब बेटियां नीची की जाएंगी।

९ उपदेशक जो बुद्धिमान था, वह
प्रजा को ज्ञान भी सिखाता रहा, और
ध्यान लगाकर और पूछपाछ करके बहुत
से नीतिवचन क्रम से रखता था।
१० उपदेशक ने मनभावने शब्द खोजे
और सीधाई से ये सच्ची बातें लिख
दी ।।

११ बुद्धिमानों के वचन पैनो के समान
होते हैं, और सभाओ के प्रधानों के वचन
गाडी हुई कीलों के समान हैं, क्योंकि
एक ही चरवाहे की ओर से मिलते हैं।
१२ हे मेरे पुत्र, इन्ही से चौकसी सीख।
बहुत पुस्तकों की रचना का अन्त नही
होता, और बहुत पढना देह को थका
देता है ।।

१३ सब कुछ सुना गया; अन्त की
बात यह है कि परमेश्वर का भय मान और
उसकी आज्ञाओं का पालन कर; क्योंकि
मनुष्य का सम्पूर्ण कर्त्तव्य यही है।
१४ क्योंकि परमेश्वर सब कामों और
सब गुप्त बातों का, चाहे वे भली हों या
बुरी, न्याय करेगा ।।

---

# श्रेष्ठगीत

१ श्रेष्ठगीत जो सुलैमान का है ।।
२ वह अपने मुह के चुम्बनों से मुझे
चूमे !
क्योंकि तेरा प्रेम दाखमधु से उत्तम है,
३ तेरे भांति भांति के इत्रों का सुगन्ध
उत्तम है,
तेरा नाम उडेले हुए इत्र के तुल्य है;
इसीलिये कुमारियां तुझ से प्रेम
रखती हैं।
४ मुझे खींच ले; हम तेरे पीछे दौड़ेंगे।
राजा मुझे अपने महल में ले आया
है।

हम तुझ मे मगन और आनन्दित होंगे;
हम दाखमधु से अधिक तेरे प्रेम की चर्चा करेंगे;
वे ठीक ही तुझ से प्रेम रखती है ।।
५ हे यरूशलेम की पुत्रियो,
मैं काली तो हूं परन्तु सुन्दर हूं,
केदार के तम्बुओं के
और सुलैमान के पर्दों के तुल्य हू ।
६ मुझे इसलिये न घूर कि मै साँवली हूं,
क्योंकि मै धूप से झुलस गई * ।
मेरी माता के पुत्र मुझ से अप्रसन्न थे,
उन्हों ने मुझ को दाख की बारियों की रखवालिन बनाया;
परन्तु मै ने अपनी निज दाख की बारी की रखवाली नही की !
७ हे मेरे प्राणप्रिय मुझे बता,
तू अपनी भेड़-बकरिया कहा चराता है, दोपहर को तू उन्हे कहां बैठाता हैं;
मै क्यों तेरे सगियों की भेड़-बकरियों के पास
घूंघट काढ़े हुए भटकती फिरूं ?
८ हे स्त्रियों में सुन्दरी, यदि तू यह न जानती हो
तो भेड़-बकरियों के खुरों के चिन्हों पर चल,
और चरवाहों के तम्बुओं के पास
अपनी बकरियों के बच्चों को चरा ।।
९ हे मेरी प्रिय मैं ने तेरी तुलना
फिरौन के रथों में जुती हुई घोड़ी से की है ।

* मूल में—सूर्य ने मुझे जलाया ।

१० तेरे गाल केशों की लटों के बीच क्या ही सुन्दर है, और
तेरा कण्ठ हीरों की लड़ों के बीच ।
११ हम तेरे लिये चान्दी के फूलदार सोने के आभूषण बनाएंगे ।।
१२ जब राजा अपनी मेज़ के पास बैठा था
मेरी जटामासी की सुगन्ध फैल रही थी ।
१३ मेरा प्रेमी मेरे लिये लोबान की थैली के समान है
जो मेरी छातियों के बीच में पड़ी रहती है ।।
१४ मेरा प्रेमी मेरे लिये मेंहदी के फूलों के गुच्छे के समान है,
जो एनगदी की दाख की बारियों में होता है ।।
१५ तू सुन्दरी है, हे मेरी प्रिय, तू सुन्दरी है;
तेरी आखे कबूतरी की सी है ।
१६ हे मेरी प्रिय तू सुन्दर और मनभावनी है ।
और हमारा बिछौना भी हरा है;
१७ हमारे घर के बरगे देवदार है
और हमारी छत की कड़ियां सनौवर है ।।

२ मैं शारोन देश का गुलाब
और तराइयों मे का सोसन फूल हू ।।
२ जैसे सोसन फूल कटीले पेड़ों के बीच
वैसे ही मेरी प्रिय युवतियों के बीच में है ।।
३ जैसे सेब का वृक्ष जंगल के वृक्षों के बीच में,

वैसे ही मेरा प्रेमी जवानो के बीच
मे है ।
मैं उसकी छाया मे हर्षित होकर बैठ
गई,
और उसका फल मुझे खाने मे मीठा
लगा ।
४ वह मुझे भोज के घर मे ले आया,
और उसका जो झण्डा मेरे ऊपर
फहराता था वह प्रेम था ।
५ मुझे सूखी दाखों से सभालो, मेव
खिलाकर बल दो,
क्योंकि मै प्रेम मे रोगी हू ।
६ काश, उसका बायां हाथ मेरे सिर
के नीचे होता,
और अपने दहिने हाथ से वह मेरा
आलिंगन करता !
७ हे यरूशलेम की पुत्रियो, मैं तुम से
चिकारियों और मैदान की हरिणियों
की शपथ धराकर कहती हू,
कि जब तक प्रेम आप से न उठे,
तब तक उसको न उसकाओ न
जगाओ ।।
८ मेरे प्रेमी का शब्द सुन पडता है !
देखो, वह पहाडों पर कूदता और
पहाड़ियों को फान्दता हुआ आता
है ।
९ मेरा प्रेमी चिकारे वा जवान हरिण
के समान है ।
देखो, वह हमारी भीत के पीछे
खडा है,
और खिडकियों की ओर ताक रहा है,
और झंझरी मे से देख रहा है ।
१० मेरा प्रेमी मुझ से कह रहा है,
हे मेरी प्रिय, हे मेरी सुन्दरी, उठकर
चली आ,
११ क्योंकि देख, जाडा जाता रहा,
वर्षा भी हो चुकी और जाती रही है ।
१२ पृथ्वी पर फूल दिखाई देते है,
चिड़ियों के गाने का समय आ पहुंचा है,
और हमारे देश मे पिन्डुक का शब्द
सुनाई देता है ।
१३ अजीर पकने लगे है,
और दाखलताए फूल रही है;
वे सुगन्ध दे रही है ।
हे मेरी प्रिय, हे मेरी सुन्दरी, उठकर
चली आ ।
१४ हे मेरी कबूतरी, पहाड की दरारों मे
और टीलों के कुन्ज मे
तेरा मुख मुझे देखने दे,
तेरा बोल मुझे सुनने दे,
क्योंकि तेरा बोल मीठा, और तेरा
मुख अति सुन्दर है ।
१५ जो छोटी लोमड़िया* दाख की बारियों
को बिगाड़ती है, उन्हें पकड़ ले,
क्योंकि हमारी दाख की बारियो
मे फूल लगे है ।।
१६ मेरा प्रेमी मेरा है और मै उसकी हूं,
वह अपनी भेड-बकरियां सोसन फूलों
के बीच मे चराता है ।
१७ जब तक दिन ठण्डा न हो और
छाया लम्बी होते होते मिट न जाए,
तब तक हे मेरे प्रेमी उस चिकारे
वा जवान हरिण के समान बन
जो बेतेर † के पहाड़ों पर फिरता है ।।

३ रात के समय मै अपने पलंग पर
अपने प्राणप्रिय को ढूंढती रही;
मै उसे ढूंढती तो रही, परन्तु उसे न
पाया;
मै ने कहा, मै अब उठकर नगर में,

* मूल में—लोमड़ियां, छोटी लोमड़ियां ।
† अर्थात् अलगाई ।

२ और सड़कों और चौकों में घूमकर
अपने प्राणप्रिय को ढूंढूंगी।
मैं उसे ढूढ़ती तो रही, परन्तु उसे
न पाया।
३ जो पहरुए नगर में घूमते थे, वे
मुझे मिले,
मैं ने उन से पूछा, क्या तुम ने मेरे
प्राणप्रिय को देखा है?
४ मुझ को उनके पास से आगे बढ़े
थोड़े ही देर हुई थी
कि मेरा प्राणप्रिय मुझे मिल गया।
मैं ने उसको पकड़ लिया, और उसको
जाने न दिया
जब तक उसे अपनी माता के घर,
अर्थात् अपनी जननी की कोठरी में
न ले आई॥
५ हे यरूशलेम की पुत्रियो, मैं तुम से
चिकारियों और मैदान की हरिणियों
की शपथ धराकर कहती हूं,
कि जब तक प्रेम आप से न उठे,
तब तक उसको न उसकाओ और
न जगाओ॥
६ यह क्या है जो धूएं के खम्भे के
समान,
गन्धरस और लोबान से सुगन्धित,
और व्योपारी की सब भांति की
बुकनी लगाए हुए
जंगल से निकला आता है?
७ देखो, यह सुलैमान की पालकी है!
उसके चारों ओर इस्राएल के शूरवीरों
में के साठ वीर चल रहे है॥
८ वे सब के सब तलवार बान्धनेवाले
और युद्ध विद्या में निपुण हैं।
प्रत्येक पुरुष रात के डर से
जांघ पर तलवार लटकाए रहता
है।
९ सुलैमान राजा ने अपने लिये लबानोन
के काठ की एक बडी पालकी
बनवा ली।
१० उस ने उसके खम्भे चान्दी के,
उसका सिरहाना सोने का, और गद्दी
अर्गवानी रंग की बनवाई है,
और उसके बीच का स्थान
यरूशलेम की पुत्रियों की ओर से
बड़े प्रेम से जडा गया है।
११ हे सिय्योन की पुत्रियो निकलकर
सुलैमान राजा पर दृष्टि डालो,
देखो, वह वही मुकुट पहिने हुए है
जिसे उसकी माता ने उसके विवाह
के दिन
और उसके मन के आनन्द के दिन,
उसके सिर पर रखा था॥

४ हे मेरी प्रिय तू सुन्दर है, तू सुन्दर
है!
तेरी आंखें तेरी लटों के बीच में
कबूतरों की सी दिखाई देती है।
तेरे बाल उन बकरियों के झुण्ड के
समान है
जो गिलाद पहाड के ढाल पर लेटी
हुई हों।
२ तेरे दान्त उन ऊन कतरी हुई भेड़ों
के झुण्ड के समान है,
जो नहाकर ऊपर आई हों, उन में हर
एक के दो दो जुड़वा बच्चे होते हैं।
और उन में से किसी का साथी
नहीं मरा।
३ तेरे होंठ लाल रंग की डोरी के समान
हैं,
और तेरा मुंह मनोहर है,
तेरे कपोल तेरी लटों के नीचे
अनार की फांक से देख पड़ते है।

४ तेरा गला दाऊद के गुम्मट के समान
है, जो अस्त्र-शस्त्र के लिये बना हो,
और जिस पर हजार ढालें टंगी हुई
हों,
वे सब ढाले शूरवीरों की है।
५ तेरी दोनों छातियां मृग के दो जुडवे
बच्चों के तुल्य है,
जो सोसन फूलों के बीच मे चरते हों।
६ जब तक दिन ठण्डा न हो, और
छाया लम्बी होते होते मिट न
जाए,
तब तक मै शीघ्रता से गन्धरस के
पहाड
और लोबान की पहाडी पर चला
जाऊंगा।
७ हे मेरी प्रिय तू सर्वाङ्ग सुन्दरी है;
तुझ मे कोई दोष नही।
८ हे मेरी दुल्हिन, तू मेरे सग लबानोन
से,
मेरे सग लबानोन से चली आ।
तू अमाना की चोटी पर से,
शनीर और हेर्मोन की चोटी पर से,
सिंहों की गुफाओं से,
चितों के पहाडो पर से दृष्टि कर।
९ हे मेरी बहिन, हे मेरी दुल्हिन, तू ने
मेरा मन मोह लिया है,
तू ने अपनी आंखों की एक ही
चितवन से,
और अपने गले के एक ही हीरे से
मेरा हृदय मोह लिया है,
१० हे मेरी बहिन, हे मेरी दुल्हिन, तेरा
प्रेम क्या ही मनोहर है!
तेरा प्रेम दाखमधु से क्या ही उत्तम
है,
और तेरे इत्रों का सुगन्ध सब प्रकार
के मसालों के सुगन्ध से!
११ हे मेरी दुल्हिन, तेरे होंठों से मधु
टपकता है;
तेरी जीभ के नीचे मधु और दूध
रहता है;
तेरे वस्त्रों का सुगन्ध लबानोन का
सा है।
१२ मेरी बहिन, मेरी दुल्हिन, किवाड
लगाई हुई बारी के समान,
किवाड बन्द किया हुआ सोता, और
छाप लगाया हुआ झरना है।
१३ तेरे अंकुर उत्तम फलवाली अनार
की बारी के तुल्य है,
जिस मे मेंहदी और सुम्बुल,
१४ जटामासी और केसर,
लोबान के सब भांति के पेड़, मुश्क
और दालचीनी,
गन्धरस, अगर, आदि सब मुख्य
मुख्य सुगन्धद्रव्य होते है।
१५ तू बारियों का सोता है,
फूटते हुए जल का कुआं,
और लबानोन से बहती हुई धाराए
हैं॥
१६ हे उत्तर वायु जाग, और हे दक्खिनी
वायु चली आ!
मेरी बारी पर बह, जिस से उसका
सुगन्ध फैले।
मेरा प्रेमी अपनी बारी मे आये,
और उसके उत्तम उत्तम फल खाए॥

५ हे मेरी बहिन, हे मेरी दुल्हिन,
मै अपनी बारी मे आया हू,
मै ने अपना गन्धरस और बलसान
चुन लिया;
मै ने मधु समेत छत्ता खा लिया,
मै ने दूध और दाखमधु पी
लिया॥

हे मित्रो, तुम भी खाग्रो,
हे प्यारो, पियो, मनमाना पियो !
२ मैं सोती थी, परन्तु मेरा मन जागता था।
सुन ! मेरा प्रेमी खटखटाता है, ग्रौर कहता है,
हे मेरी बहिन, हे मेरी प्रिय, हे मेरी कबूतरी, हे मेरी निर्मल, मेरे लिये द्वार खोल;
क्योंकि मेरा सिर ग्रोस से भरा है,
ग्रौर मेरी लटें रात मे गिरी हुई बून्दों से भीगी हैं।
३ मै ग्रपना वस्त्र उतार चुकी थी मै उसे फिर कैसे पहिनूं ?
मैं तो ग्रपने पाव धो चुकी थी ग्रब उनको कैसे मैला करूं ?
४ मेरे प्रेमी ने ग्रपना हाथ किवाड के छेद से भीतर डाल दिया,
तब मेरा हृदय उसके लिये उभर उठा।
५ मैं ग्रपने प्रेमी के लिये द्वार खोलने को उठी,
ग्रौर मेरे हाथों से गन्धरस टपका,
ग्रौर मेरी ग्रंगुलियों पर से टपकता हुग्रा गन्धरस
बेएडे की मूठों पर पडा।
६ मै ने ग्रपने प्रेमी के लिये द्वार तो खोला,
परन्तु मेरा प्रेमी मुडकर चला गया था।
जब वह बोल रहा था, तब मेरा प्राण घबरा गया था।
मै ने उसको ढूंढ़ा, परन्तु न पाया;
मै ने उसको पुकारा, परन्तु उस ने कुछ उत्तर न दिया।
७ पहरेवाले जो नगर में घूमते थे, मुझे मिले,
उन्हों ने मुझे मारा ग्रौर घायल किया;
शहरपनाह के पहरुग्रों ने मेरी चद्दर मुझ से छीन ली।
८ हे यरूशलेम की पुत्रियो, मै तुम को शपथ धराकर कहती हूं, यदि मेरा प्रेमी तुमको मिल जाए,
तो उस से कह देना कि मैं प्रेम में रोगी हूं ।।
९ हे स्त्रियों मे परम सुन्दरी
तेरा प्रेमी ग्रौर प्रेमियों से किस बात मे उत्तम है ?
तू क्यों हम को ऐसी शपथ धराती है ?
१० मेरा प्रेमी गोरा ग्रौर लाल सा है,
वह दस हजार मे उत्तम है।
११ उसका सिर चोखा कुन्दन है,
उसकी लटकती हुई लटे कौवों की नाई काली हैं।
१२ उसकी ग्रांखे उन कबूतरों के समान है जो दूध मे नहाकर नदी के किनारे
ग्रपने झुण्ड मे एक कतार से बैठे हुए हों।
१३ उसके गाल फूलों की फुलवारी ग्रौर बलसान की उभरी हुई क्यारिया है।
उसके होंठ सोसन फूल है जिन से पिघला हुग्रा गन्धरस टपकता है ।।
१४ उसके हाथ फीरोजा जडे हुए सोने के किवाड़ है।
उसका शरीर नीलम के फूलों से जडे हुए हाथीदांत का काम है।
१५ उसके पाव कुन्दन पर बैठाये हुए सगमर्मर के खम्भे हैं।

वह देखने मे लबानोन और सुन्दरता
में देवदार के वृक्षों के समान
मनोहर है ।
१६ उसकी वाणी * अति मधुर है, हां
वह परम सुन्दर है ।
हे यरूशलेम की पुत्रियो,
यही मेरा प्रेमी और यही मेरा मित्र
है ।।

६ हे स्त्रियों मे परम सुन्दरी,
तेरा प्रेमी कहां गया ?
तेरा प्रेमी कहा चला गया
कि हम तेरे सग उसको ढूढ़ने निकले ?
२ मेरा प्रेमी अपनी बारी मे अर्थात्
बलसान की क्यारियों की ओर गया
है,
कि बारी मे अपनी भेड़-बकरिया
चराए और सोसन फूल बटोरे ।
३ मै अपने प्रेमी की हू और मेरा प्रेमी
मेरा है,
वह अपनी भेड-बकरिया सोसन फूलों
के बीच चराता है ।।
४ हे मेरी प्रिय, तू तिर्सा की नाई
सुन्दरी है
तू यरूशलेम के समान रूपवान है,
और पताका फहराती हुई सेना के
तुल्य भयकर है ।।
५ अपनी आखे मेरी ओर से फेर ले,
क्योंकि मै उन से घबराता हू,
तेरे बाल ऐसी बकरियो के झुण्ड
के समान है,
जो गिलाद की ढलान पर लेटी हुई
देख पड़ती हों ।
६ तेरे दात ऐसी भेड़ो के झुण्ड के
समान है

* मूल में—तालू ।

जिन्हें स्नान कराया गया हो,
उन मे प्रत्येक दो दो जुडवा बच्चे
देती है,
जिन मे से किसी का साथी नहीं मरा ।
७ तेरे कपोल तेरी लटों के नीचे
अनार की फाँक से देख पडते है ।
८ वहां साठ रानियां और अस्सी
रखेलिया,
और असंख्य कुमारियां भी है ।
९ परन्तु मेरी कबूतरी, मेरी निर्मल,
अद्वैत है,
अपनी माता की एकलौती,
अपनी जननी की दुलारी है ।
पुत्रियों ने उसे देखा और धन्य कहा,
रानियों और रखेलियों ने देखकर
उसकी प्रशमा की ।
१० यह कौन है जिसकी शोभा भोर के
तुल्य है,
जो सुन्दरता मे चन्द्रमा,
और निर्मलता मे सूर्य,
और पताका फहराती हुई सेना के
तुल्य भयंकर दिखाई पडती है ?
११ मै अखरोट की बारी मे उतर गई,
कि तराई के फूल देखू,
और देखू कि दाखलता मे कलिये
लगी,
और अनारों के फूल खिले कि नही ।
१२ मुझे पता भी न था कि मेरी कल्पना
ने
मुझे अपने राजकुमार के रथ पर
चढा दिया ।।
१३ लौट आ, लौट आ, हे शूलेम्मिन *,
लौट आ, लौट आ, कि हम तुझ
पर दृष्टि करें ।।

* अर्थात् शान्तिवाली ।

क्या तुम शूलेम्मिन * को इस प्रकार
देखोगे जैसा महनैम के नृत्य को
देखते हे ?

७ हे कुलीन की पुत्री, तेरे पांव जूतियों
में क्या ही सुन्दर हे !
तेरी जांघों की गोलाई ऐसे गहनों
के समान है,
जिसको किसी निपुण कारीगर ने
रचा हो ।
२ तेरी नाभि गोल कटोरा है,
जो मसाला मिले हुए दाखमधु से
पूर्ण हो ।
तेरा पेट गेहू के ढेर के समान है
जिसके चहुँओर सोसन फूल हों ।
३ तेरी दोनों छातिया
मृगनी के दो जुडवे बच्चों के समान
हे ।
४ तेरा गला हाथीदात का गुम्मट हे ।
तेरी आंखे हेशबोन के उन कुन्डों
के समान हे,
जो बत्रब्बीम के फाटक के पास हे ।
तेरी नाक लबानोन के गुम्मट के
तुल्य है,
जिसका मुख दमिश्क की ओर है ।
५ तेरा सिर तुझ पर कर्मेल के समान
शोभायमान हे,
और तेरे सर के लटें अर्गवानी रङ्ग
के वस्त्र के तुल्य हे,
राजा उन लटाओं में बंधुआ हो
गया है ।।
६ हे प्रिय † और मनभावनी कुमारी,
तू कैसी सुन्दरी और कैसी मनोहर
हे !

७ तेरा डील डौल खजूर के समान
शानदार है
और तेरी छातियां अंगूर के गुच्छों
के समान हे ।।
८ मे ने कहा, मै इस खजूर पर चढ़कर
उसकी डालियों को पकडूंगा ।
तेरी छातियां अगूर के गुच्छे हों,
और तेरी श्वास का सुगन्ध सेबों
के समान हो,
९ और तेरे चुम्बन * उत्तम दाखमधु के
समान हैं
जो सरलता से
ओठों पर से धीरे धीरे बह जाती
हे † ।।
१० मै अपने प्रेमी की हू ।
और उसकी लालसा मेरी ओर नित
बनी रहती है ।
११ हे मेरे प्रेमी, आ, हम खेतों मे निकल
जाएं,
और गांवों में रहे;
१२ फिर सबेरे उठकर दाख की बारियों
मे चले,
और देखें कि दाखलता में कलिये
लगी हे कि नही, कि दाख के फूल
खिले हे या नहीं,
और अनार फूले हे वा नही ।
वहां मै तुझ को अपना प्रेम
दिखाऊंगी ‡ ।
१३ दोदाफलों § से सुगन्ध आ रही है,
और हमारे द्वारों पर सब भांति के
उत्तम फल हैं, नये और पुराने
भी,
जो, हे मेरे प्रेमी, मै ने तेरे लिये
इकट्ठे कर रखे हे ।।

* अर्थात् शान्तिवाली ।
† मूल में—हे प्रेम ।

* मूल में—तालू । † मूल में—चले ।
‡ मूल में—दूगी । § जहरीला पौधा ।

८ भला होता कि तू मेरे भाई के
समान होता, जिस ने मेरी माता
की छातियों से दूध पिया !
तब मैं तुझे बाहर पाकर तेरा चुम्बन
लेती,
और कोई मेरी निन्दा न करता।
२ मैं तुझ को अपनी माता के घर
ले चलती,
और वह मुझ को सिखाती,
और मैं तुझे मसाला मिला हुआ
दाखमधु,
और अपने अनारों का रस पिलाती।
३ काश, उसका बायां हाथ मेरे सिर
के नीचे होता,
और अपने दहिने हाथ से वह मेरा
आलिंगन करता !
४ हे यरूशलेम की पुत्रियो, मैं तुम को
शपथ धराती हूं,
कि तुम मेरे प्रेमी को न जगाना
जब तक वह स्वयं न उठना
चाहे ।।
५ यह कौन है जो अपने प्रेमी पर टेक
लगाये हुए
जगल से चली आती है ?
सेब के पेड़ के नीचे मैं ने तुझे
जगाया।
वहां तेरी माता ने तुझे जन्म दिया
वहां तेरी माता को पीड़ाएं उठी ।।
६ मुझे नगीने की नाईं अपने हृदय
पर लगा रख,
और ताबीज़ की नाईं अपनी बांह
पर रख;
क्योंकि प्रेम मृत्यु के तुल्य सामर्थी
है,
और ईर्षा क़ब्र के समान निर्दयी
है।
उसकी ज्वाला अग्नि की दमक है
वरन परमेश्वर ही की ज्वाला है।
७ पानी की बाढ़ से भी प्रेम नहीं बुझ
सकता,
और न महानदों से डूब सकता है।
यदि कोई अपने घर की सारी सम्पत्ति
प्रेम की सन्ती दे दे
तौभी वह अत्यन्त तुच्छ ठहरेगी ।।
८ हमारी एक छोटी बहिन है,
जिसकी छातियां अभी नहीं उभरी।
जिस दिन हमारी बहिन के ब्याह
की बात लगे,
उस दिन हम उसके लिये क्या करे ?
९ यदि वह शहरपनाह हो
तो हम उस पर चान्दी का कंगूरा
बनाएगे;
और यदि वह फाटक का किवाड़ हो,
तो हम उस पर देवदारु की लकडी
के पटरे लगाएंगे ।।
१० मैं शहरपनाह थी और मेरी छातियां
उसके गुम्मट;
तब मैं अपने प्रेमी की दृष्टि मे
शान्ति लानेवाले के नाईं थी ।।
११ बाल्हामोन में सुलैमान की एक दाख
की बारी थी;
उस ने वह दाख की बारी रखवालों
को सौंप दी;
हर एक रखवाले को उसके फलों
के लिये
चान्दी के हजार हजार टुकड़े देने
थे।
१२ मेरी निज दाख की बारी मेरे ही
लिये है;
हे सुलैमान, हजार तुझी को
और फल के रखवालों को दो सौ
मिलें ।।

१३ तू जो बारियों में रहती है,
मेरे मित्र तेरा बोल सुनना चाहते हैं;
उसे मुझे भी सुनने दे ।।
१४ हे मेरे प्रेमी, शीघ्रता कर,
और सुगन्धद्रव्यों के पहाड़ों पर
चिकारे वा जवान हरिण के नाईं बन जा ।।

---

# यशायाह भविष्यवक्ता की पुस्तक

१ आमोस के पुत्र यशायाह का दर्शन, जिसको उस ने यहूदा और यरूशलेम के विषय में उज्जिय्याह, योताम, आहाज, और हिजकिय्याह नाम यहूदा के राजाओं के दिनों में पाया ।।

२ हे स्वर्ग सुन, और हे पृथ्वी कान
लगा; क्योंकि यहोवा कहता है: मैं ने
बालबच्चों का पालन पोषण किया, और
उनको बढ़ाया भी, परन्तु उन्हों ने मुझ से
बलवा किया। ३ बैल तो अपने मालिक
को और गदहा अपने स्वामी की चरनी
को पहिचानता है, परन्तु इस्राएल मुझे
नहीं जानता, मेरी प्रजा विचार नहीं
करती ।।

४ हाय, यह जाति पाप से कैसी भरी है! यह समाज अधर्म से कैसा लदा हुआ है! इस वंश के लोग कैसे कुकर्मी हैं, ये लड़केवाले कैसे बिगड़े हुए हैं? उन्हों ने यहोवा को छोड़ दिया, उन्हों ने इस्राएल के पवित्र को तुच्छ जाना है! वे पराए बनकर दूर हो गए हैं ।।

५ तुम बलवा कर करके क्यों अधिक
मार खाना चाहते हो? तुम्हारा सिर
घावों से भर गया, और तुम्हारा हृदय
दुःख से भरा है। ६ नख से सिर तक
कहीं भी कुछ आरोग्यता नहीं, केवल चोट और कोड़े की मार के चिन्ह और सड़े हुए घाव हैं जो न दबाये गए, न बान्धे गए, न तेल लगाकर नरमाये गए हैं ।।

७ तुम्हारा देश उजड़ा पड़ा है, तुम्हारे
नगर भस्म हो गए हैं; तुम्हारे खेतों को
परदेशी लोग तुम्हारे देखते ही निगल रहे
हैं; वह परदेशियों से नाश किए हुए देश
के समान उजाड़ है। ८ और सिय्योन
की बेटी दाख की बारी में की झोपड़ी की नाईं छोड़ दी गई है, वा ककड़ी के खेत में की छपरिया वा घिरे हुए नगर के समान अकेली खड़ी है ।।

९ यदि सेनाओं का यहोवा हमारे थोड़े से लोगों को न बचा रखता, तो हम सदोम के समान हो जाते, और अमोरा के समान ठहरते ।।

१० हे सदोम के न्याइयो, यहोवा का
वचन सुनो! हे अमोरा की प्रजा, हमारे
परमेश्वर की शिक्षा पर कान लगा!
११ यहोवा यह कहता है, तुम्हारे बहुत
से मेलबलि मेरे किस काम के हैं? मैं

तो मेढ़ों के होमबलियों से और पाले हुए
पशुओं की चर्बी से अघा गया हू; १२ मै
बछड़ों वा भेड़ के बच्चों वा बकरों के
लोहू से प्रसन्न नही होता ॥

तुम जब अपने मुह मुझे दिखाने के
लिये आते हो, तब यह कौन चाहता है कि
तुम मेरे आंगनों को पाव से रौंदो?
१३ व्यर्थ अन्नबलि फिर मत लाओ;
धूप से मुझे घृणा है। नये चांद और
विश्रामदिन का मानना, और सभाओं का
प्रचार करना, यह मुझे बुरा लगता है।
महासभा के साथ ही साथ अनर्थ काम
करना मुझ से सहा नही जाता।
१४ तुम्हारे नये चादों और नियत पर्वों
के मानने से मै जी से बैर रखता हू, वे
सब मुझे बोझ जान पडते है, मै उनको
सहते सहते उकता गया हू। १५ जब
तुम मेरी ओर हाथ फैलाओ, तब मै
तुम से मुख फेर* लूगा; तुम कितनी
ही प्रार्थना क्यों न करो, तौभी मैं तुम्हारी
न सुनूगा; क्योंकि तुम्हारे हाथ खून से
भरे है। १६ अपने को धोकर पवित्र
करो; मेरी आखों के साम्हने से अपने
बुरे कामों को दूर करो, भविष्य मे बुराई
करना छोड़ दो, १७ भलाई करना सीखो,
यत्न से न्याय करो†, उपद्रवी को सुधारो;
अनाथ का न्याय चुकाओ, विधवा का
मुक़द्दमा लड़ो ॥

१८ यहोवा कहता है, आओ, हम
आपस में वादविवाद करें: तुम्हारे पाप
चाहे लाल रङ्ग के हों, तौभी वे हिम की
नाईं उजले हो जाएगे; और चाहे अर्गवानी
रङ्ग के हों, तौभी वे ऊन के समान श्वेत
हो जाएंगे। १९ यदि तुम आज्ञाकारी
होकर मेरी मानो, २० तो इस देश के
उत्तम उत्तम पदार्थ खाओगे; और यदि
तुम न मानो और बलवा करो, तो तलवार
से मारे जाओगे; यहोवा का यही वचन
है ॥

२१ जो नगरी सती थी सो क्योंकर
व्यभिचारिन हो गई! वह न्याय से भरी
थी और उस मे धर्म पाया जाता था,
परन्तु अब उस मे हत्यारे ही पाए जाते
है। तेरी चान्दी धातु का मैल हो गई,
२२ तेरे दाखमधु मे पानी मिल गया है।
२३ तेरे हाकिम हठीले और चोरों से
मिले है। वे सब के सब घूस खानेवाले
और भेंट के लालची है। वे अनाथ का
न्याय नही करते, और न विधवा का
मुकद्दमा अपने पास आने देते है ॥

२४ इस कारण प्रभु सेनाओं के यहोवा,
इस्राएल के शक्तिमान की यह वाणी है:
सुनो, मै अपने शत्रुओं को दूर करके शान्ति
पाऊगा, और अपने बैरियों से पलटा लूगा।
२५ और मै तुम पर हाथ बढ़ाकर तुम्हारा
धातु का मैल पूरी रीति से* भस्म करूंगा,
और तुम्हारा राग पूरी रीति से दूर
करूंगा। २६ और मै तुम मे पहिले की
नाईं न्यायी और आदि काल के समान
मन्त्री फिर नियुक्त करूगा। उसके बाद
तू धर्मपुरी और सती नगरी कहलाएगी ॥

२७ सिय्योन न्याय के द्वारा, और जो
उस मे फिरेंगे वे धर्म के द्वारा छुड़ा लिए
जाएगे। २८ परन्तु बलवाइयों और
पापियों का एक सग नाश होगा, और
जिन्हों ने यहोवा को त्यागा है, उनका
अन्त हो जाएगा। २९ क्योंकि जिन बांज-
वृक्षों से तुम प्रीति रखते थे, उन से वे

* मूल में—छिपा।
† मूल में—न्याय पूछो।

* मूल में—मानो खार डालकर।

लज्जित होंगे, और जिन बारियों से तुम
प्रसन्न रहते थे, उनके कारण तुम्हारे मुह
काले होंगे। ३० क्योंकि तुम पत्ते मुर्झाए
हुए बांजवृक्ष के, और बिना जल की बारी
के समान हो जाओगे। ३१ और बलवान
तो सन और उसका काम चिंगारी बनेगा,
और दोनों एक साथ जलेंगे, और कोई
बुझानेवाला न होगा ॥

२ आमोस के पुत्र यशायाह का वचन,
जो उस ने यहूदा और यरूशलेम
के विषय दर्शन मे पाया ॥

२ अन्त के दिनों मे ऐसा होगा कि
यहोवा के भवन का पर्वत सब पहाडों पर
दृढ़ किया जाएगा, और सब पहाडियों
से अधिक ऊंचा किया जाएगा, और हर
जाति के लोग धारा की नाईं उसकी
ओर चलेंगे। ३ और बहुत देशों के लोग
आएंगे, और आपस मे कहेंगे: आओ,
हम यहोवा के पर्वत पर चढ़कर, याकूब
के परमेश्वर के भवन में जाएं; तब वह
हमको अपने मार्ग सिखाएगा, और हम
उसके पथों पर चलेंगे। क्योंकि यहोवा
की व्यवस्था सिय्योन से, और उसका
वचन यरूशलेम से निकलेगा। ४ वह
जाति जाति का न्याय करेगा, और देश
देश के लोगों के झगड़ों को मिटाएगा;
और वे अपनी तलवारें पीटकर हल के
फाल और अपने भालों को हंसिया बनाएंगे;
तब एक जाति दूसरी जाति के विरुद्ध
फिर तलवार न चलाएगी, न लोग भविष्य
में युद्ध की विद्या सीखेंगे ॥

५ हे याकूब के घराने, आ, हम यहोवा
के प्रकाश में चलें ॥

६ तू ने अपनी प्रजा याकूब के घराने
को त्याग दिया है, क्योंकि वे पूर्वियों के
व्यवहार पर तन मन से चलते* और
पलिश्तियों की नाईं टोना करते हैं, और
परदेशियों के साथ हाथ मिलाते है।
७ उनका देश चान्दी और सोने से भरपूर
है, और उनके रखे हुए धन की सीमा
नही; उनका देश घोड़ों से भरपूर है,
और उनके रथ अनगिनित है। ८ उनका
देश मूरतों से भरा है; वे अपने हाथों की
बनाई हुई वस्तुओं को जिन्हे उन्हों ने
अपनी उगलियों से संवारा है, दण्डवत्
करते हैं। ९ इस से मनुष्य झुकते, और
बडे मनुष्य प्रणाम करते हैं, इस कारण
उनको क्षमा न कर! १० यहोवा के
भय के कारण और उसके प्रताप के मारे
चट्टान मे घुस जा, और मिट्टी मे छिप
जा। ११ क्योंकि आदमियों की घमण्ड-
भरी आंखे नीची की जाएगी और मनुष्यों
का घमण्ड दूर किया जाएगा; और उस
दिन केवल यहोवा ही ऊंचे पर विराजमान
रहेगा ॥

१२ क्योंकि सेनाओं के यहोवा का
दिन सब घमण्डियों और ऊंची गर्दन-
वालों पर और उन्नति से फूलनेवालों पर
आएगा; और वे झुकाए जाएंगे;
१३ और लबानोन के सब देवदारों पर
जो ऊंचे और बड़े हैं, १४ बासान के
सब बांजवृक्षों पर; और सब ऊंचे पहाड़ों
और सब ऊंची पहाड़ियों पर; १५ सब
ऊंचे गुम्मटों और सब दृढ़ शहरपनाहों
पर; १६ तर्शीश के सब जहाजों और सब
सुन्दर चित्रकारी पर वह दिन आता है।
१७ और मनुष्य का गर्व मिटाया जाएगा,
और मनुष्यों का घमण्ड नीचा किया
जाएगा; और उस दिन केवल यहोवा

* मूल में—पूरब से भर गए।

ही ऊंचे पर विराजमान रहेगा। १८ और
मूरतें सब की सब नष्ट हो जाएंगी।
१९ और जब यहोवा पृथ्वी के कम्पित करने
के लिये उठेगा, तब उसके भय के कारण
और उसके प्रताप के मारे लोग चट्टानों की
गुफ़ाओं और भूमि के बिलों में जा घुसेंगे ।।

२० उस दिन लोग अपनी चान्दी-सोने
की मूरतों को जिन्हें उन्हों ने दण्डवत्
करने के लिये बनाया था, छछून्दरों और
चमगीदड़ों के आगे फेंकेंगे, २१ और जब
यहोवा पृथ्वी को कम्पित करने के लिये
उठेगा तब वे उसके भय के कारण
और उसके प्रताप के मारे चट्टानों की
दरारों और पहाड़ियों के छेदों में घुसेंगे।
२२ सो तुम मनुष्य से परे रहो जिसकी
श्वासा उसके नथनों में है, क्योंकि उसका
मूल्य है ही क्या ?

३ सुनो, प्रभु सेनाओं का यहोवा
यरूशलेम और यहूदा का सब प्रकार
का सहारा और सिरहाना * अर्थात् अन्न
का सारा आधार, और जल का सारा
आधार दूर कर देगा; २ और वीर और
योद्धा को, न्यायी और नबी को, भावी
वक्ता और वृद्ध को, पचास सिपाहियों
के सरदार और प्रतिष्ठित पुरुष को,
३ मन्त्री और चतुर कारीगर को, और
निपुण टोन्हे को भी दूर कर देगा।
४ और मैं लड़कों को उनके हाकिम
कर दूंगा, और बच्चे उन पर प्रभुता
करेंगे। ५ और प्रजा के लोग आपस में
एक दूसरे पर, और हर एक अपने पड़ोसी
पर अंधेर करेंगे; और जवान वृद्ध जनों से
और नीच जन माननीय लोगों से असभ्यता
का व्यवहार करेंगे ।।

* मूल में—लाठा और लाठी।

६ उस समय जब कोई पुरुष अपने
पिता के घर में अपने भाई को पकड़कर
कहेगा कि तेरे पास तो वस्त्र है, आ हमारा
न्यायी हो जा और इस उजड़े देश को
अपने वश में कर ले; ७ तब वह शपथ
खाकर कहेगा, मैं चंगा करनेहारा न हूंगा;
क्योंकि मेरे घर में न तो रोटी है और न
कपड़े; इसलिये तुम मुझे प्रजा का न्यायी
नहीं नियुक्त कर सकोगे। ८ यरूशलेम
तो डगमगाया और यहूदा गिर गया है;
क्योंकि उनके वचन और उनके काम
यहोवा के विरुद्ध हैं, जो उसकी तेजोमय
आंखों के साम्हने बलवा करनेवाले ठहरे
हैं ।।

९ उनका चिहरा भी उनके विरुद्ध
साक्षी देता है; वे सदोमियों की नाईं
अपने पाप को आप ही बखानते और
नहीं छिपाते हैं। उन * पर हाय ! क्योंकि
उन्हों ने अपनी हानि आप ही की है।
१० धर्मियों से कहो कि उनका भला
होगा, क्योंकि वे अपने कामों का फल
प्राप्त करेंगे। ११ दुष्ट पर हाय ! उसका
बुरा होगा, क्योंकि उसके कामों का फल
उसको मिलेगा। १२ मेरी प्रजा पर बच्चे
अंधेर करते और स्त्रियां उन पर प्रभुता
करती हैं। हे मेरी प्रजा, तेरे अगुवे तुझे
भटकाते हैं, और तेरे चलने का मार्ग
भुला देते हैं † ।।

१३ यहोवा देश देश के लोगों से
मुक़द्दमा लड़ने और उनका न्याय करने
के लिये खड़ा है। १४ यहोवा अपनी
प्रजा के वृद्ध और हाकिमों के साथ यह
विवाद करता है, तुम ही ने बारी की
दाख खा डाली है, और दीन लोगों का

* मूल में—उनके प्राण।
† मूल में—निगल लेते हैं।

धन लूटकर तुम ने अपने घरों मे रखा है।
१५ सेनाओं के प्रभु यहोवा की यह वाणी
है, तुम क्यों मेरी प्रजा को दलते, और
दीन लोगों को * पीस डालते हो !

१६ यहोवा ने यह भी कहा है, क्योंकि
सिय्योन की स्त्रिया घमण्ड करती और
सिर ऊचे किये आखे मटकाती और
घुघुरुओ को छमछमाती हुई ठुमुक ठुमुक
चलती है, १७ इसलिये प्रभु यहोवा उनके
सिर को गजा करेगा, और उनके तन को
उघरवाएगा ।।

१८ उस समय प्रभु घुघुरुओ, जालियो,
१९ चद्रहारो, झुमकों, कड़ों, घूघटो,
२० पगड़ियो, पैकरियो, पटुको, सुगन्ध-
पात्रों, गण्डों, २१ अंगूठियो, नत्थो,
२२ सुन्दर वस्त्रों, कुर्त्तियो, चद्दरों,
बटुओं, २३ दर्पणो, मलमल के वस्त्रों,
बुन्दियों, दुपट्टो इन सभों की शोभा
को दूर करेगा। २४ और सुगन्ध की
सन्ती सड़ाहट, सुन्दर कर्धनी की सन्ती
बन्धन की रस्सी, गुथे हुए बालो की सन्ती
गंजापन, सुन्दर पटुके की सन्ती टाट की
पेटी, और सुन्दरता की सन्ती दाग होंगे।
२५ तेरे पुरुष तलवार से, और शूरवीर
युद्ध मे मारे जाएगे। २६ और उसके
फाटकों मे सास भरना और विलाप करना
होगा †; और वह भूमि पर अकेली बैठी
४ रहेगी ‡। उस समय सात स्त्रियां
एक पुरुष को पकड़कर कहेंगी कि
रोटी तो हम अपनी ही खाएगी, और
वस्त्र अपने ही पहिनेगी, केवल हम तेरी
कहलाए; हमारी नामधराई दूर कर ।।

* मूल में—दीन लोगों के मुंह को।
† मूल में—उसके फाटक ठण्ढी सांस भरेंगे
और विलाप करेंगे।
‡ मूल में—यह शून्य होकर भूमि पर बैठेगी।

२ उसी समय इस्राएल के बचे हुओं
के लिये यहोवा का पल्लव, भूषण और
महिमा ठहरेगा, और भूमि की उपज,
बड़ाई और शोभा ठहरेगी। ३ और जो
कोई सिय्योन मे बचा रहे, और यरूशलेम
मे रहे, अर्थात् यरूशलेम मे जितनों के
नाम जीवनपत्र मे * लिखे हों, वे पवित्र
कहलाएंगे। ४ यह तब होगा, जब प्रभु
न्याय करनेवाली और भस्म करनेवाली
आत्मा के द्वारा सिय्योन की स्त्रियों के
मल को धो चुकेगा और यरूशलेम के
खून को दूर कर चुकेगा। ५ तब
यहोवा सिय्योन पर्वत के एक एक घर
के ऊपर, और उसके सभास्थानों के ऊपर,
दिन को तो धूएं का बादल, और रात
को धधकती आग का प्रकाश सिरजेगा,
और समस्त विभव के ऊपर एक मण्डप
छाया रहेगा। ६ वह दिन को घाम
से बचाने के लिये और आंधी-पानी और
झड़ी मे एक शरण और आड़ होगा ।।

५ अब मैं अपने प्रिय के लिये और
उसकी दाख की बारी के विषय मे
गीत गाऊंगा: एक अति उपजाऊ टीले
पर † मेरे प्रिय की एक दाख की बारी
थी। २ उस ने उसकी मिट्टी खोदी और
उसके पत्थर बीनकर उस में उत्तम जाति
की एक दाखलता लगाई; उसके बीच
में उस ने एक गुम्मट बनाया, और दाखरस
के लिये एक कुण्ड भी खोदा; तब
उस ने दाख की आशा की, परन्तु उस में
निकम्मी दाखें ही लगी ।।

३ अब हे यरूशलेम के निवासियो और
हे यहूदा के मनुष्यो, मेरे और मेरी दाख

* मूल में—जीवन के लिये।
† मूल में—एक तेल के बेटे सींग पर।

की बारी के बीच न्याय करो। ४ मेरी
दाख की बारी के लिये और क्या करना
रह गया जो मैं ने उसके लिये न किया हो?
फिर क्या कारण है कि जब मैं ने दाख की
आशा की तब उस मे निकम्मी दाखे लगी?

५ अब मै तुम को जताता हू कि
अपनी दाख की बारी से क्या करूगा।
मै उसके काटेवाले बाड़े को उखाड़ दूगा
कि वह चट की जाए, और उसकी भीत
को ढा दूगा कि वह रौदी जाए। ६ मै
उसे उजाड़ दूगा; वह न तो फिर छांटी
और न खोदी जाएगी और उस मे भांति
भांति के कटीले पेड़ उगेगे; मै मेघों को
भी आज्ञा दूगा कि उस पर जल न
बरसाए॥

७ क्योंकि सेनाओं के यहोवा की दाख
की बारी इस्राएल का घराना, और उसका
मनभाऊ पौधा यहूदा के लोग हैं; और
उस ने उन मे न्याय की आशा की परन्तु
अन्याय देख पड़ा; उस ने धर्म की आशा
की, परन्तु उसे चिल्लाहट ही सुन पड़ी!

८ हाय उन पर जो घर से घर, और
खेत से खेत यहां तक मिलाते जाते हैं
कि कुछ स्थान नहीं बचता, कि तुम देश
के बीच अकेले रह जाओ। ९ सेनाओं
के यहोवा ने मेरे सुनते कहा है: निश्चय
बहुत से घर सुनसान हो जाएगे, और
बड़े बड़े और सुन्दर घर निर्जन हो जाएगे।
१० क्योंकि दस बीघे की दाख की बारी
से एक ही बत दाखमधु मिलेगा, और
होमेर भर के बीज से एक ही एपा अन्न
उत्पन्न होगा॥

११ हाय उन पर जो बड़े तड़के
उठकर मदिरा पीने लगते हैं और बड़ी
रात तक दाखमधु पीते रहते है जब तक
उनको गर्मी न चढ़ जाए! १२ उनकी
जेवनारों में वीणा, सारंगी, डफ, बांसली
और दाखमधु, ये सब पाये जाते हैं; परन्तु
वे यहोवा के कार्य की ओर दृष्टि नहीं
करते, और उसके हाथों के काम को नहीं
देखते॥

१३ इसलिये अज्ञानता के कारण
मेरी प्रजा बंधुआई मे जाती है, उसके
प्रतिष्ठित पुरुष भूखों मरते और साधारण
लोग प्यास से व्याकुल होते हैं।
१४ इसलिये अधोलोक ने अत्यन्त
लालसा करके अपना मुह बेपरिमाण
पसारा है, और उनका विभव और भीड़-
भाड़ और आनन्द करनेवाले सब के सब
उसके मुह में जा पड़ते है। १५ साधारण
मनुष्य दबाए जाते और बड़े मनुष्य नीचे
किए जाते है, और अभिमानियो की आंखें
नीची की जाती है। १६ परन्तु सेनाओं
का यहोवा न्याय करने के कारण महान
ठहरता, और पवित्र परमेश्वर धर्मी होने
के कारण पवित्र ठहरता है! १७ तब
भेड़ों के बच्चे मानो अपने खेत में
चरेंगे, परन्तु हृष्टपुष्टों के उजडे स्थान
परदेशियों को चराई के लिये मिलेंगे॥

१८ हाय उन पर जो अधर्म को अनर्थ
की रस्सियों से और पाप को मानो गाड़ी
के रस्से से खीच ले आते हैं, १९ जो
कहते हैं, वह फुर्ती करे और अपने काम को
शीघ्र करे कि हम उसको देखें; और
इस्राएल के पवित्र की युक्ति प्रगट
हो, वह निकट आए कि हम उसको
समझें!

२० हाय उन पर जो बुरे को भला
और भले को बुरा कहते, जो अंधियारे को
उजियाला और उजियाले को अंधियारा
ठहराते, और कड़वे को मीठा और मीठे
को कड़वा करके मानते हैं!

२१ हाय उन पर जो अपनी दृष्टि में
ज्ञानी और अपने लेखे बुद्धिमान हैं !
२२ हाय उन पर जो दाखमधु पीने
में वीर और मदिरा को तेज़ बनाने मे
बहादुर हैं, २३ जो घूस लेकर दुष्टों को
निर्दोष, और निर्दोषों को दोषी ठहराते
हैं ! .
२४ इस कारण जैसे अग्नि की लौ से
खूंटी भस्म होती है और सूखी घास जलकर
बैठ जाती है, वैसे ही उनकी जड़ सड़
जाएगी और उनके फूल धूल होकर उड
जाएंगे; क्योंकि उन्हों ने सेनाओं के यहोवा
की व्यवस्था को निकम्मी जाना, और
इस्राएल के पवित्र के वचन को तुच्छ जाना
है। २५ इस कारण यहोवा का क्रोध
अपनी प्रजा पर भड़का है, और उस ने
उनके विरुद्ध हाथ बढ़ाकर उनको मारा
है, और पहाड़ कांप उठे; और लोगों
की लोथें सड़कों के बीच कूड़ा सी पड़ी
हैं। इतने पर भी उसका क्रोध शान्त
नहीं हुआ और उसका हाथ अब तक
बढ़ा हुआ है ।।
२६ वह दूर दूर की जातियों के लिये
झण्डा खड़ा करेगा, और सींटी बजाकर
उनको पृथ्वी की छोर से बुलाएगा;
देखो, वे फुर्ती करके वेग से आएंगे !
२७ उन मे कोई थका नहीं न कोई ठोकर
खाता है; कोई ऊंघने वा सोनेवाला नहीं,
किसी का फेंटा नही खुला, और किसी के
जूतों का बन्धन नही टूटा; २८ उनके
तीर चोखे और धनुष चढाए हुए है,
उनके घोड़ों के खुर वज्र के से और रथों
के पहिये बवण्डर सरीखे हैं। २९ वे
सिंह वा जवान सिंह की नाईं गरजते है;
वे गुर्राकर अहेर को पकड़ लेते और
उसको ले भागते है, और कोई उसे उन से
नहीं छुडा सकता। ३० उस समय वे
उन पर समुद्र के गर्जन की नाईं गर्जेंगे और
यदि कोई देश की ओर देखे, तो उसे
अन्धकार और संकट देख पड़ेगा और
ज्योति मेघों से छिप जाएगी ।।

६ जिस वर्ष उज्जिय्याह राजा मरा,
मैं ने प्रभु को बहुत ही ऊंचे सिंहासन
पर विराजमान देखा; और उसके वस्त्र
के घेर से मन्दिर भर गया। २ उस से
ऊंचे पर साराप दिखाई दिए, उनके छः
छः पख थे, दो पखों से वे अपने मुह को
ढांपे थे और दो से अपने पांवों को, और
दो से उड रहे थे। ३ और वे एक दूसरे
से पुकार पुकारकर कह रहे थे : सेनाओं
का यहोवा पवित्र, पवित्र, पवित्र है;
सारी पृथ्वी उसके तेज से भरपूर है।
४ और पुकारनेवाले के शब्द से डेवढियो
की नेवें डोल उठी, और भवन धूए से
भर गया। ५ तब मैं ने कहा, हाय !
हाय ! मैं नाश हुआ; क्योकि मैं अशुद्ध
होंठवाला मनुष्य हूं, और अशुद्ध होंठवाले
मनुष्यों के बीच में रहता हू; क्योंकि
मैं ने सेनाओं के यहोवा महाराजाधिराज
को अपनी आखों से देखा है !
६ तब एक साराप हाथ मे अगारा
लिए हुए, जिसे उस ने चिमटे से वेदी
पर से उठा लिया था, मेरे पास उड़
कर आया। ७ और उस ने उस से मेरे
मुंह को छूकर कहा, देख, इस ने तेरे
होंठों को छू लिया है, इसलिये तेरा
अधर्म दूर हो गया और तेरे पाप क्षमा
हो गए। ८ तब मैं ने प्रभु का यह
वचन सुना, मैं किस को भेजूं, और
हमारी ओर से कौन जाएगा? तब
मैं ने कहा, मैं यहां हूं ! मुझे भेज।

६ उस ने कहा, जा, और इन लोगों से
कह, सुनते ही रहो, परन्तु न समझो;
देखते ही रहो, परन्तु न बूझो। १० तू
इन लोगों के मन को मोटे और उनके
कानों को भारी कर, और उनकी आंखों
को बन्द कर; ऐसा न हो कि वे आंखों
से देखें, और कानों से सुने, और मन से
बूझें, और मन फिरावें और चंगे हो जाएं।
११ तब मैं ने पूछा, हे प्रभु कब तक?
उस ने कहा, जब तक नगर न उजड़े
और उन में कोई रह न जाए, और घरों
में कोई मनुष्य न रह जाए, और देश
उजाड़ और सुनसान हो जाए, १२ और
यहोवा मनुष्यों को उस में से दूर कर दे,
और देश के बहुत से स्थान निर्जन हो
जाएं। १३ चाहे उसके निवासियों* का
दसवां अंश भी रह जाए, तौभी वह
नाश किया जाएगा†, परन्तु जैसे छोटे
वा बड़े बांजवृक्ष को काट डालने पर भी
उसका ठूंठ बना रहता है, वैसे ही पवित्र
वंश उसका ठूंठ ठहरेगा॥

७ यहूदा का राजा आहाज जो योताम
का पुत्र और उज्जिय्याह का पोता
था, उसके दिनों में आराम के राजा
रसीन और इस्राएल के राजा रमल्याह के
पुत्र पेकह ने यरूशलेम से लड़ने के लिये
चढ़ाई की, परन्तु युद्ध करके उन से कुछ
बन न पड़ा। २ जब दाऊद के घराने को
यह समाचार मिला कि अरामियों ने
एप्रैमियों से सन्धि की है, तब उसका और
प्रजा का भी मन ऐसा कांप उठा जैसे बन
के वृक्ष वायु चलने से कांप जाते हैं।
३ तब यहोवा ने यशायाह से कहा, अपने
पुत्र शार्याशूब* को लेकर धोबियों
के खेत की सड़क से ऊपरली पोखरे की
नाली के सिरे पर आहाज से भेंट करने
के लिये जा, ४ और उस से कह, सावधान
और शान्त हो; और उन दोनों धूआं
निकलती लुकटियों से† अर्थात् रसीन और
अरामियों के भड़के हुए कोप से, और
रमल्याह के पुत्र से मत डर, और न
तेरा मन कच्चा हो। ५ क्योंकि अरामियों
और रमल्याह के पुत्र समेत एप्रैमियों ने
यह कहकर तेरे विरुद्ध बुरी युक्ति ठानी
है कि आओ, ६ हम यहूदा पर चढ़ाई
करके उसको घबरा दें, और उसको अपने
वश में लाकर‡ ताबेल के पुत्र को राजा
नियुक्त कर दें। ७ इसलिये प्रभु यहोवा
ने यह कहा है कि यह युक्ति न तो सफल
होगी और न पूरी। ८ क्योंकि आराम
का सिर दमिश्क, और दमिश्क का सिर
रसीन है। फिर एप्रैम का सिर शोमरोन
और शोमरोन का सिर रमल्याह का पुत्र
है। ६ पैंसठ वर्ष के भीतर एप्रैम का
बल इतना टूट जाएगा कि वह जाति
बनी न रहेगी। यदि तुम लोग इस बात
की प्रतीति न करो; तो निश्चय तुम
स्थिर न रहोगे॥

१० फिर यहोवा ने आहाज से कहा,
११ अपने परमेश्वर यहोवा से कोई चिन्ह
मांग; चाहे वह गहिरे स्थान का हो,
वा ऊपर आसमान का हो। १२ आहाज
ने कहा, मैं नहीं मांगने का, और मैं यहोवा
की परीक्षा नहीं करूंगा। १३ तब उस ने
कहा, हे दाऊद के घराने सुनो! क्या
तुम मनुष्यों को उकता देना छोटी बात

* मूल में—उस में।
† मूल में—फिर खा डाला जाएगा।

* अर्थात् बचा हुआ भाग फिरेगा।
† मूल में—लुकटियों के पुच्छों से।
‡ मूल में—अपने निमित्त फाड़कर।

समझकर अब मेरे परमेश्वर को भी उकता
दोगे? १४ इस कारण प्रभु आप ही
तुम को एक चिन्ह देगा। सुनो, एक
कुमारी गर्भवती होगी और पुत्र जनेगी,
और उसका नाम इम्मानूएल * रखेगी।
१५ और जब † तक वह बुरे को त्यागना
और भले को ग्रहण करना न जाने तब तक
वह मक्खन और मधु खाएगा। १६ क्योंकि
उस से पहिले कि वह लड़का बुरे को
त्यागना और भले को ग्रहण करना जाने,
वह देश जिसके दोनों राजाओं से तू घबरा
रहा है निर्जन हो जाएगा। १७ यहोवा
तुझ पर, तेरी प्रजा पर और तेरे पिता
के घराने पर ऐसे दिनों को ले आएगा
कि जब से एप्रैम यहूदा से अलग हो गया,
तब से वैसे दिन कभी नहीं आए—अर्थात्
अश्शूर के राजा के दिन॥

१८ उस समय यहोवा उन मक्खियों
को जो मिस्र की नदियों के सिरों पर रहती
हैं, और उन मधुमक्खियों को जो अश्शूर
देश में रहती हैं, सीटी बजाकर बुलाएगा।
१९ और वे सब की सब आकर इस
देश के पहाड़ी नालों में, और चट्टानों
की दरारों में, और सब भटकटैयों और
सब चराइयों पर बैठ जाएंगी॥

२० उसी समय प्रभु महानद के पारवाले
अश्शूर के राजारूपी भाड़े के छुरे से
सिर और पावों के रोंएं मूंडेगा, उस से
दाढ़ी भी पूरी मुड़ जाएगी॥

२१ उस समय ऐसा होगा कि मनुष्य
केवल एक कलोर और दो भेड़ों को
पालेगा; २२ और वे इतना दूध देंगी
कि वह मक्खन खाया करेगा, क्योंकि
जितने इस देश में रह जाएंगे वह सब
मक्खन और मधु खाया करेंगे॥

२३ उस समय जिन जिन स्थानों में
हजार टुकड़े चान्दी की हजार दाखलताएं
हैं, उन सब स्थानों में कटीले ही कटीले
पेड़ होंगे। २४ तीर और धनुष लेकर
लोग वहां जाया करेंगे, क्योंकि सारे देश
में कटीले पेड़ हो जाएंगे; और जितने
पहाड़ कुदाल से खोदे जाते हैं, उन सभों
पर कटीले पेड़ों के डर के मारे कोई न
जाएगा, वे गायें बैलों के चरने के, और
भेड़-बकरियों के रौंदने के लिये होंगे॥

८ फिर यहोवा ने मुझ से कहा,
एक बड़ी पटिया लेकर उस
पर साधारण अक्षरों से * यह लिख:
महेर्शालाल्हाशबज † के लिये। २ और मैं
विश्वासयोग्य पुरुषों को अर्थात् ऊरिय्याह
याजक और जेबेरेक्याह के पुत्र
जकर्याह को इस बात की साक्षी
करूंगा। ३ और मैं अपनी पत्नी ‡ के
पास गया, और वह गर्भवती हुई और
उसके पुत्र उत्पन्न हुआ। तब यहोवा ने मुझ
से कहा, उसका नाम महेर्शालाल्हाशबज †
रख; ४ क्योंकि इस से पहिले कि वह
लड़का बापू और मां पुकारना जाने, दमिश्क
और शोमरोन दोनों की धन-सम्पत्ति
लूटकर अश्शूर का राजा अपने देश को
भेजेगा॥

५ यहोवा ने फिर मुझ से दूसरी बार
कहा, ६ इसलिये कि लोग शीलोह के
धीरे धीरे बहनेवाले सोते को निकम्मा

* अर्थात् ईश्वर हमारे संग है।
† वा इसलिये कि।

* मूल में—मनुष्य के कलम से।
† अर्थात् लूट शीघ्र आती, छिन जाना फुर्ती करता है।
‡ मूल में—नबियैन।

जानते हैं, और रसीन और रमल्याह के
पुत्र के संग एका करके आनन्द करते हैं,
७ इस कारण सुन, प्रभु उन पर उस
प्रबल और गहिरे महानद को, अर्थात्
अश्शूर के राजा को उसके सारे प्रताप
के साथ चढ़ा लाएगा; और वह उनके
सब नालों को भर देगा, और सारे कड़ाड़ों
से छलककर बहेगा; ८ और वह यहूदा
पर भी चढ़ आएगा, और बढ़ते बढ़ते
उस पर चढ़ेगा और गले तक पहुंचेगा;
और हे इम्मानुएल, तेरा समस्त देश
उसके पंखों के फैलने से ढंप जाएगा ।।

९ हे लोगो, हल्ला करो तो करो,
परन्तु तुम्हारा सत्यानाश हो जाएगा।
हे पृथ्वी के दूर दूर देश के सब लोगो कान
लगाकर सुनो, अपनी अपनी कमर कसो
तो कसो, परन्तु तुम्हारे टुकडे टुकडे किए
जाएंगे; अपनी कमर कसो तो कसो, परन्तु
तुम्हारा सत्यानाश हो जाएगा। १० तुम
युक्ति करो तो करो, परन्तु वह निष्फल
हो जाएगी, तुम कुछ भी कहो, परन्तु
तुम्हारा कहा हुआ ठहरेगा नही, क्योंकि
परमेश्वर हमारे संग है ।।

११ क्योंकि यहोवा दृढ़ता के साथ
मुझ से बोला और इन लोगो की सी
चाल चलने को मुझे मना किया, १२ और
कहा, जिस बात को यह लोग राजद्रोह
कहें, उसको तुम राजद्रोह न कहना, और
जिस बात से वे डरते है उस से तुम न
डरना और न भय खाना। १३ सेनाओं
के यहोवा ही को पवित्र जानना; उसी का
डर मानना, और उसी का भय रखना।
१४ और वह शरणस्थान होगा, परन्तु
इस्राएल के दोनों घरानों के लिये ठोकर
का पत्थर और ठेस की चट्टान, और
यरूशलेम के निवासियों के लिये फन्दा
और जाल होगा। १५ और बहुत से लोग
ठोकर खाएंगे, वे गिरेंगे और चकनाचूर
होंगे; वे फन्दे में फसेंगे और पकड़े जाएंगे ।।

१६ चितौनी का पत्र बन्द कर दो,
मेरे चेलों के बीच शिक्षा पर छाप लगा
दो। १७ मैं उस यहोवा की बाट जोहता
रहूंगा जो अपने मुख को याकूब के घराने
से छिपाये है, और मै उसी पर आशा
लगाए रहूंगा। १८ देख, मै और जो लड़के
यहोवा ने मुझे सौंपे है, उसी सेनाओं के
यहोवा की ओर से जो सिय्योन पर्वत
पर निवास किए रहता है इस्राएलियों के
लिये चिन्ह और चमत्कार है। १९ जब
लोग तुम से कहें कि ओझाओं और टोन्हों
के पास जाकर पूछो जो गुनगुनाते और
फुसफुसाते है, तब तुम यह कहना कि
क्या प्रजा को अपने परमेश्वर ही के पास
जाकर न पूछना चाहिये? क्या जीवतों
के लिये मुर्दों से पूछना चाहिये?
२० व्यवस्था और चितौनी ही की चर्चा
किया करो! यदि वे लोग इन वचनों
के अनुसार न बोलें तो निश्चय उनके लिये
पौ न फटेगी। २१ वे इस देश मे क्लेशित
और भूखे फिरते रहेंगे; और जब वे भूखे
होंगे, तब वे क्रोध मे आकर अपने राजा और
अपने परमेश्वर को शाप देंगे, और अपना
मुख ऊपर आकाश की ओर उठाएंगे;
२२ तब वे पृथ्वी की ओर दृष्टि करेंगे
परन्तु उन्हें सकेती और अन्धियारा अर्थात्
सकट भरा अन्धकार ही देख पड़ेगा; और
वे घोर अन्धकार मे ढकेल दिए जाएंगे ।।

९ तौभी सकट-भरा अन्धकार जाता
रहेगा। पहिले तो उस ने जबूलून
और नप्ताली के देशों का अपमान किया,
परन्तु अन्तिम दिनों में ताल की ओर

यरदन के पार की अन्यजातियों के गालील
को महिमा देगा ।।
२ जो लोग अन्धियारे में चल रहे थे
उन्हों ने बड़ा उजियाला देखा; और जो
लोग घोर अन्धकार से भरे हुए मृत्यु के
देश में रहते थे, उन पर ज्योति चमकी ।
३ तू ने जाति को बढ़ाया, तू ने उसको
बहुत आनन्द दिया; वे तेरे साम्हने कटनी
के समय का सा आनन्द करते हैं, और
ऐसे मगन हैं जैसे लोग लूट बांटने के समय
मगन रहते हैं । ४ क्योंकि तू ने उसकी
गर्दन पर के भारी जूए और उसके बहंगे
के बांस, उस पर अंधेर करनेवाले की
लाठी, इन सभों को ऐसा तोड़ दिया है
जैसे मिद्यानियों के दिन में किया था ।
५ क्योंकि युद्ध में लड़नेवाले सिपाहियों
के जूते और लोहू में लथड़े हुए कपड़े
सब आग का कौर हो जाएंगे । ६ क्योंकि
हमारे लिये एक बालक उत्पन्न हुआ,
हमें एक पुत्र दिया गया है; और प्रभुता
उसके कांधे पर होगी, और उसका नाम
अद्भुत युक्ति करनेवाला पराक्रमी परमेश्वर,
अनन्तकाल का पिता, और शान्ति का
राजकुमार रखा जाएगा । ७ उसकी
प्रभुता सर्वदा बढ़ती रहेगी, और उसकी
शान्ति का अन्त न होगा *, इसलिये वह
उसको दाऊद की राजगद्दी पर इस
समय से लेकर सर्वदा के लिये न्याय और
धर्म के द्वारा स्थिर किए और संभाले
रहेगा । सेनाओं के यहोवा की धुन
के द्वारा यह हो जाएगा ।।

८ प्रभु ने याकूब के पास एक संदेश
भेजा है, और वह इस्राएल पर प्रगट
हुआ है; ९ और सारी प्रजा को, एप्रैमियों
और शोमरोनवासियों को मालूम हो
जाएगा जो गर्व और कठोरता से बोलते
हैं: ईंटें तो गिर गई हैं, १० परन्तु हम
गढ़े हुए पत्थरों से घर बनाएंगे; गूलर
के वृक्ष तो कट गए हैं, परन्तु हम उनकी
सन्ती देवदारों से काम लेंगे । ११ इस
कारण यहोवा उन पर रसीन के बैरियों
को प्रबल करेगा, १२ और उनके शत्रुओं
को अर्थात् पहिले आराम को और तब
पलिश्तियों को उभारेगा, और वे मुंह
खोलकर इस्राएलियों को निगल लेंगे ।
इतने पर भी उसका क्रोध शान्त नहीं
हुआ और उसका हाथ अब तक बढ़ा
हुआ है ।।

१३ तौभी ये लोग अपने मारनेवाले की
ओर नहीं फिरे और न सेनाओं के यहोवा
की खोज करते हैं । १४ इस कारण
यहोवा इस्राएल में से सिर और पूंछ को,
खजूर की डालियों और सरकंडे को, एक
ही दिन में काट डालेगा । १५ पुरनिया
और प्रतिष्ठित पुरुष तो सिर हैं, और
झूठी बातें सिखानेवाला नबी पूंछ है;
१६ क्योंकि जो इन लोगों की अगुवाई
करते हैं वे इनको भटका देते हैं, और
जिनकी अगुवाई होती है वे नाश हो जाते
हैं । १७ इस कारण प्रभु न तो इनके
जवानों से प्रसन्न होगा, और न इनके
अनाथ बालकों और विधवाओं पर दया
करेगा; क्योंकि हर एक भक्तिहीन और
कुकर्मी है, और हर एक के मुख से मूर्खता
की बातें निकलती हैं । इतने पर भी उसका
क्रोध शान्त नहीं हुआ और उसका हाथ
अब तक बढ़ा हुआ है ।।

१८ क्योंकि दुष्टता आग की नाईं
धधकती है, वह ऊंटकटारों और कांटों को
भस्म करती है, वरन वह घने वन की

* मूल में—प्रभुता की बढ़ती और शान्ति का अन्त नहीं।

झाड़ियों मे आग लगाती है और वह
धुआं में चकरा चकराकर ऊपर की ओर
उठती है। १९ सेनाओं के यहोवा के
रोष के मारे यह देश जलाया गया है, और
ये लोग आग की ईंधन के समान हैं; वे
आपस मे एक दूसरे से दया का व्यवहार नहीं
करते। २० वे दहिनी ओर से भोजनवस्तु
छीनकर भी भूखे रहते, और बायें ओर से
खाकर भी तृप्त नही होते; उन मे से प्रत्येक
मनुष्य अपनी अपनी बाहों का मांस खाता
है, २१ मनश्शे एप्रैम को और एप्रैम
मनश्शे को खाता है, और वे दोनों मिलकर
यहूदा के विरुद्ध हैं। इतने पर भी उसका
क्रोध शान्त नही हुआ, और उसका हाथ
अब तक बढा हुआ है॥

१० हाय उन पर जो दुष्टता से न्याय
करते, और उन पर जो उत्पात करने
की आज्ञा लिख देते है, २ कि वे कगालों
का न्याय बिगाडे और मेरी प्रजा के दीन
लोगों का हक़ मारें, कि वे विधवाओं
को लूटें और अनाथों का माल अपना
लें! ३ तुम दण्ड के दिन और उस
आपत्ति के दिन जो दूर से आएगी क्या
करोगे? तुम सहायता के लिये किसके
पास भाग कर जाओगे? ४ और तुम
अपने विभव को कहां रख छोडोगे?
वे केवल बंधुओं के पैरों के पास* गिर
पड़ेंगे और मरे हुओं के नीचे दबे पडे रहेगे।
इतने पर भी उसका क्रोध शान्त नहीं हुआ
और उसका हाथ अब तक बढ़ा हुआ है॥
५ अश्शूर पर हाय, जो मेरे क्रोध
का लठ और मेरे हाथ में का सोंटा है!
वह मेरा क्रोध है। ६ मै उसको एक
भक्तिहीन जाति के विरुद्ध भेजूंगा, और
जिन लोगों पर मेरा रोष भड़का है उनके
विरुद्ध उसको आज्ञा दूगा कि छीन छान
करे और लूट ले, और उनको सडकों की
कीच के समान लताडे। ७ परन्तु उसकी
ऐसी मनसा न होगी, न उसके मन मे
ऐसा विचार है; क्योंकि उसके मन मे
यही है कि मै बहुत सी जातियों का नाश
और अन्त कर डालू। ८ क्योंकि वह
कहता है, क्या मेरे सब हाकिम राजा के
तुल्य नही? ९ क्या कलनो कर्कमीश के
समान नही है? क्या हमात अर्पद के
और शोमरोन दमिश्क के समान नही?
१० जिस प्रकार मेरा हाथ मूरतों से
भरे हुए उन राज्यों पर पहुचा जिनकी
मूरते यरूशलेम और शोमरोन की मूरतों
से बढ़कर थी, और जिस प्रकार मै ने
शोमरोन और उसकी मूरतों से किया,
११ क्या उसी प्रकार मैं यरूशलेम से और
उसकी मूरतों से भी न करू?
१२ इस कारण जब प्रभु सिय्योन
पर्वत पर और यरूशलेम मे अपना सब
काम कर चुकेगा, तब मै अश्शूर के राजा
के गर्व की बातों का, और उसकी घमण्ड
भरी आखों का पलटा दूगा। १३ उस ने
कहा है, अपने ही बाहुबल और बुद्धि से मैं
ने यह काम किया है, क्योंकि मै चतुर हूं;
मै ने देश देश के सिवानों को हटा दिया,
और उनके रखे हुए धन को लूट लिया;
मै ने वीर की नाईं गद्दी पर विराजनेहारों
को उतार दिया है। १४ देश देश के
लोगों की धनसम्पत्ति, चिड़ियों के घोंसलों
की नाईं, मेरे हाथ आई है, और जैसे कोई
छोडे हुए अण्डों को बटोर ले वैसे ही
मै ने सारी पृथ्वी को बटोर लिया है;
और कोई पंख फड़फड़ाने वा चोंच खोलने
वा चीं चीं करनेवाला न था॥

* मूल में—बंधुओं के नीचे।

१५ क्या कुल्हाड़ा उसके विरुद्ध जो
उस से काटता हो डींग मारे, वा आरी
उसके विरुद्ध जो उसे खींचता हो बड़ाई
करे? क्या सोंटा अपने चलानेवाले को
चलाए वा छड़ी उसे उठाए जो काठ नहीं
है! १६ इस कारण प्रभु अर्थात् सेनाओं
का प्रभु उस राजा के हृष्टपुष्ट योद्धाओं
को दुबला कर देगा, और उसके ऐश्वर्य
के नीचे आग की सी जलन होगी।
१७ इस्राएल की ज्योति तो आग ठहरेगी,
और इस्राएल का पवित्र ज्वाला ठहरेगा;
और वह उसके झाड़ झंखार को एक ही
दिन में भस्म करेगा। १८ और जैसे रोगी
के क्षीण हो जाने पर उसकी दशा होती है
वैसी ही वह उसके वन और फलदाई
बारी की शोभा पूरी रीति से* नाश
करेगा। १९ उस वन के वृक्ष इतने थोड़े
रह जाएंगे कि लड़का भी उनको गिन
कर लिख लेगा॥

२० उस समय इस्राएल के बचे हुए
लोग और याकूब के घराने के भागे हुए,
अपने मारनेवाले पर फिर कभी भरोसा न
रखेंगे, परन्तु यहोवा जो इस्राएल का
पवित्र है, उसी पर वे सच्चाई से भरोसा
रखेंगे। २१ याकूब में से बचे हुए लोग
पराक्रमी परमेश्वर की ओर फिरेंगे।
२२ क्योंकि हे इस्राएल, चाहे तेरे लोग
समुद्र की बालू के किनकों के समान भी
बहुत हों, तौभी निश्चय है कि उन में
से केवल बचे लोग ही लौटेंगे। सत्यानाश
तो पूरे न्याय के साथ† ठाना गया है।
२३ क्योंकि प्रभु सेनाओं के यहोवा ने सारे
देश का सत्यानाश कर देना ठाना है॥

* मूल में—जीव से सांस तक।
† मूल में—धर्म से उमण्डता।

२४ इसलिये प्रभु सेनाओं का यहोवा
यों कहता है, हे सिय्योन में रहनेवाली
मेरी प्रजा, अश्शूर से मत डर; चाहे वह
सोंटे से तुझे मारे और मिस्र की नाईं
तेरे ऊपर छड़ी उठाएं। २५ क्योंकि
अब थोड़ी ही देर है कि मेरी जलन और
क्रोध उनका सत्यानाश करके शान्त होगा*।
२६ और सेनाओं का यहोवा उसके
विरुद्ध कोड़ा उठाकर उसको ऐसा मारेगा
जैसा उस ने ओरेब नाम चट्टान पर
मिद्यानियों को मारा था; और जैसा
उस ने मिस्रियों के विरुद्ध समुद्र पर लाठी
बढ़ाई, वैसा ही उसकी ओर भी बढ़ाएगा।
२७ उस समय ऐसा होगा कि उसका
बोझ तेरे कंधे पर से और उसका जूआ
तेरी गर्दन पर से उठा लिया जाएगा, और
अभिषेक के कारण वह जूआ तोड़ डाला
जाएगा॥

२८ वह अय्यात् में आया है, और
मिग्रोन मे से होकर आगे बढ़ गया
है; मिकमाश में उस ने अपना सामान
रखा है। २९ वे घाटी से पार हो गए,
उन्हों ने गेबा में रात काटी; रामा थरथरा
उठा है, शाऊल का गिबा भाग निकला
है। ३० हे गल्लीम की बेटी चिल्ला!
हे लैशा के लोगो कान लगाओ! हाय
बेचारा अनातोत! ३१ मदमेना मारा
मारा फिरता है, गेबीम के निवासी भागने
के लिये अपना अपना सामान इकट्ठा
कर रहे हैं। ३२ आज ही के दिन वह
नोब में टिकेगा; तब वह सिय्योन† पहाड़
पर, और यरूशलेम की पहाडी पर हाथ
उठाकर धमकाएगा॥

* मूल में—करने से चुकेगा।
† मूल में—सिय्योन की बेटी।

३३ देखो, प्रभु सेनाओं का यहोवा
पेड़ों को भयानक रूप से छांट डालेगा;
ऊंचे ऊंचे वृक्ष काटे जाएंगे, और जो ऊंचे
हैं सो नीचे किए जाएंगे। ३४ वह घने
वन को लोहे से काट डालेगा, और लबानोन
एक प्रतापी के हाथ से नाश किया जाएगा ।।

११ तब यिशै के ठूंठ में से एक डाली
फूट निकलेगी और उसकी जड़ में
से एक शाखा निकलकर फलवन्त होगी।
२ और यहोवा की आत्मा, बुद्धि और
समझ की आत्मा, युक्ति और पराक्रम
की आत्मा, और ज्ञान और यहोवा के
भय की आत्मा उस पर ठहरी रहेगी।
३ और उसको यहोवा का भय सुगन्ध सा
भाएगा ।।

वह मुंह देखा न्याय न करेगा और
न अपने कानों के सुनने के अनुसार निर्णय
करेगा; ४ परन्तु वह कंगालों का न्याय
धर्म से, और पृथ्वी के नम्र लोगों का
निर्णय खराई से करेगा; और वह पृथ्वी
को अपने वचन के सोंटे से मारेगा, और
अपने फूंक के झोंके से दुष्ट को मिटा
डालेगा। ५ उसकी कटि का फेंटा धर्म
और उसकी कमर का फेंटा सच्चाई होगी ।।

६ तब भेड़िया भेड़ के बच्चे के संग
रहा करेगा, और चीता बकरी के बच्चे
के साथ बैठा करेगा, और बछड़ा और
जवान सिंह और पाला पोसा हुआ बैल
तीनों इकट्ठे रहेंगे, और एक छोटा लड़का
उनकी अगुवाई करेगा। ७ गाय और
रीछनी मिलकर चरेंगी, और उनके बच्चे
इकट्ठे बैठेंगे; और सिंह बैल की नाईं
भूसा खाया करेगा। ८ दूधपिउवा बच्चा
करैत के बिल पर खेलेगा, और दूध छुड़ाया
हुआ लड़का नाग के बिल में हाथ डालेगा।
९ मेरे सारे पवित्र पर्वत पर न तो कोई
दुःख देगा और न हानि करेगा; क्योंकि
पृथ्वी यहोवा के ज्ञान से ऐसी भर
जाएगी जैसा जल समुद्र में भरा रहता
है * ।।

१० उस समय यिशै की जड़ देश देश
के लोगों के लिये एक झण्डा होगी;
सब राज्यों के लोग उसे ढूंढ़ेंगे, और
उसका विश्रामस्थान तेजोमय होगा ।।

११ उस समय प्रभु अपना हाथ दूसरी
बार बढ़ाकर बचे हुओं को, जो उसकी
प्रजा के रह गए हैं, अश्शूर से, मिस्र से,
पत्रोस से, कूश से, एलाम से, शिनार से,
हमात से, और समुद्र के द्वीपों से मोल
लेकर छुड़ाएगा। १२ वह अन्यजातियों
के लिये झण्डा खड़ा करके इस्राएल के
सब निकाले हुओं को, और यहूदा के
सब बिखरे हुओं को पृथ्वी की चारों
दिशाओं से इकट्ठा करेगा। १३ एप्रैम
फिर डाह न करेगा और यहूदा के तंग
करनेवाले काट डाले जाएंगे; न तो एप्रैम
यहूदा से डाह करेगा और न यहूदा एप्रैम
को तंग करेगा। १४ परन्तु वे पश्चिम
की ओर पलिश्तियों के कंधे पर झपट्टा
मारेंगे, और मिलकर पूर्वियों को लूटेंगे।
वे एदोम और मोआब पर हाथ बढ़ाएंगे,
और अम्मोनी उनके अधीन हो जाएंगे।
१५ और यहोवा मिस्र के समुद्र की खाड़ी
को सुखा डालेगा, और महानद पर अपना
हाथ बढ़ाकर प्रचण्ड लू से ऐसा सुखाएगा
कि वह सात धार हो जाएगा, और लोग
जूता पहिने हुए भी पार हो जाएंगे।
और उसकी प्रजा के बचे हुओं के लिये
अश्शूर से एक ऐसा राज-मार्ग होगा जैसा

* मूल में—जैसा जल समुद्र को ढांपता है।

मिस्र देश से चले आने के समय इस्राएल
के लिये हुआ था ।।

१२ उस दिन तू कहेगा, हे यहोवा,
मैं तेरा धन्यवाद करता हूं, क्योंकि
यद्यपि तू मुझ पर क्रोधित हुआ था,
परन्तु अब तेरा क्रोध शान्त हुआ *, और
तू ने मुझे शान्ति दी है ।।
२ परमेश्वर मेरा उद्धार है, मैं भरोसा
रखूंगा और न थरथराऊंगा; क्योंकि
प्रभु यहोवा मेरा बल और मेरे भजन का
विषय है, और वह मेरा उद्धारकर्ता हो
गया है ।।
३ तुम आनन्दपूर्वक उद्धार के सोतों
से जल भरोगे। ४ और उस दिन तुम
कहोगे, यहोवा की स्तुति करो, उस से
प्रार्थना करो; सब जातियों में उसके
बड़े कामों का प्रचार करो, और कहो
कि उसका नाम महान है ।।
५ यहोवा का भजन गाओ, क्योंकि
उस ने प्रतापमय काम किए हैं; इसे सारी
पृथ्वी पर प्रगट करो। ६ हे सिय्योन
में बसनेवाली तू जयजयकार कर और
ऊंचे स्वर से गा, क्योंकि इस्राएल का
पवित्र तुझ में महान है ।।

१३ बाबुल के विषय की भारी
भविष्यवाणी जिसको आमोस के
पुत्र यशायाह ने दर्शन में पाया। २ मुंडे
पहाड़ पर एक झंडा खड़ा करो, हाथ से
सैन करो और उन से ऊंचे स्वर से पुकारो
कि वे सरदारों के फाटकों में प्रवेश करें।
३ मैं ने स्वयं अपने पवित्र किए हुओं को
आज्ञा दी है, मैं ने अपने क्रोध के लिये
अपने वीरों को बुलाया है जो मेरे प्रताप
के कारण प्रसन्न हैं ।।

* मूल में—फिर गया।

४ पहाड़ों पर एक बड़ी भीड़ का सा
कोलाहल हो रहा है, मानो एक बड़ी
फौज की हलचल हो। राज्य राज्य की
इकट्ठी की हुई जातियां हलचल मचा
रही हैं। सेनाओं का यहोवा युद्ध के लिये
अपनी सेना इकट्ठी कर रहा है। ५ वे
दूर देश से, आकाश की छोर से आए
है, हाँ, यहोवा अपने क्रोध के हथियारों
समेत सारे देश को नाश करने के लिये
आया है ।।
६ हाय-हाय करो, क्योंकि यहोवा का
दिन समीप है, वह सर्वशक्तिमान् की
ओर से मानो सत्यानाश करने के लिये
आता है। ७ इस कारण सब के हाथ
ढीले पडेंगे, और हर एक मनुष्य का हृदय
पिघल जाएगा *, ८ और वे घबरा जाएंगे।
उनको पीड़ा और शोक होगा; उनको
जच्चा की सी पीडाएं उठेंगी। वे चकित
होकर एक दूसरे को ताकेंगे, उनके मुंह
जल जायेंगे † ।।
९ देखो, यहोवा का वह दिन रोष
और क्रोध और निर्दयता के साथ आता
है कि वह पृथ्वी को उजाड़ डाले और
पापियों को उस में से नाश करे।
१० क्योंकि आकाश के तारागण और
बड़े बड़े नक्षत्र अपना प्रकाश न देंगे,
और सूर्य उदय होते होते अन्धेरा हो
जाएगा, और चन्द्रमा अपना प्रकाश न
देगा। ११ मैं जगत के लोगों को उनकी
बुराई के कारण, और दुष्टों को उनके
अधर्म का दण्ड दूंगा; मैं अभिमानियों
के अभिमान को नाश करूंगा, और उपद्रव
करनेवालों के घमण्ड को तोड़ूंगा।

* मूल में—मनुष्य का सारा हृदय गल जाएगा।

† मूल में—उनके लौवाले मुंह होंगे।

१२ में मनुष्य को कुन्दन से, और आदमी
को ओपीर के सोने से भी अधिक महंगा
करूंगा। १३ इसलिये में आकाश को
कंपाऊंगा, और पृथ्वी अपने स्थान से
टल जाएगी; यह सेनाओं के यहोवा के
रोष के कारण और उसके भड़के हुए
क्रोध के दिन होगा। १४ और वे खदेड़े
हुए हरिण, वा बिन चरवाहे की भेड़ों
की नाईं अपने अपने लोगों की ओर फिरेंगे,
और अपने अपने देश को भाग जाएंगे।
१५ जो कोई मिले सो बेधा जाएगा,
और जो कोई पकड़ा जाए, वह तलवार
से मार डाला जाएगा। १६ उनके बाल-
बच्चे उनके साम्हने पटक दिए जाएंगे;
और उनके घर लूटे जाएंगे, और उनकी
स्त्रियां भ्रष्ट की जाएंगी।।

१७ देखो, मैं उनके विरुद्ध मादी
लोगों को उभारूंगा जो न तो चान्दी
का कुछ विचार करेंगे और न सोने का
लालच करेंगे। १८ वे तीरों से जवानों
को मारेंगे, और बच्चों पर कुछ दया न
करेंगे, वे लडको पर कुछ तरस न खाएंगे।
१९ और बाबुल जो सब राज्यो का
शिरोमणि है, और जिसकी शोभा पर
कसदी लोग फूलते हैं, वह ऐसा हो जाएगा
जैसे सदोम और अमोरा, जब परमेश्वर
ने उन्हें उलट दिया था। २० वह फिर
कभी न बसेगा और युग युग उस मे कोई
वास न करेगा; अरबी लोग भी उस मे
डेरा खडा न करेंगे, और न चरवाहे
उस मे अपने पशु बैठाएंगे। २१ वहां
जंगली जन्तु बैठेंगे, और उल्लू उनके
घरों मे भरे रहेंगे; वहां शुतुर्मुर्ग बसेंगे,
और छुगलमानस वहां नाचेंगे। उस नगर
के राज-भवनों में हुंडार, २२ और उसके
सुख-विलास के मन्दिरों में गीदड़ बोला
करेंगे; उसके नाश होने का समय निकट
आ गया है, और उसके दिन अब बहुत
नही रहे।।

१४ यहोवा याकूब पर दया करेगा,
और इस्राएल को फिर अपनाकर,
उन्ही के देश मे बसाएगा, और परदेशी
उन से मिल जाएंगे और अपने अपने को
याकूब के घराने से मिला लेंगे*। २ और
देश देश के लोग उनको उन्ही के स्थान
मे पहुचाएंगे, और इस्राएल का घराना
यहोवा की भूमि पर उनका अधिकारी
होकर उनको दास और दासियां बनाएगा;
क्योंकि वे अपने बंधुआई में ले जानेवालों
को बंधुआ करेंगे, और जो उन पर
अत्याचार करते थे उन पर वे शासन
करेंगे।।

३ और जिस दिन यहोवा तुझे तेरे
सन्ताप और घबराहट से, और उस
कठिन श्रम से जो तुझ से लिया गया
विश्राम देगा, ४ उस दिन तू बाबुल के
राजा पर ताना मारकर कहेगा कि परिश्रम
करानेवाला कैसा नाश हो गया है, सुनहले
मन्दिरों से भरी नगरी† कैसी नाश हो
गई है! ५ यहोवा ने दुष्टो के सोटे को
और अन्याय से शासन करनेवालों के लठ
को तोड दिया है, ६ जिस से वे मनुष्यो
को लगातार रोष से मारते रहते थे,
और जाति जाति पर क्रोध से प्रभुता
करते और लगातार उनके पीछे पड़े
रहते थे। ७ अब सारी पृथ्वी को विश्राम
मिला है, वह चैन से है; लोग ऊंचे स्वर
से गा उठे हैं। ८ सनौवर और लबानोन
के देवदार भी तुझ पर आनन्द करके

---

* मूल में—यह कहावत उठाएगी कि।
† मूल में—सोने का ढेर।

कहते हैं, जब से तू गिराया गया तब से
कोई हमें काटने को नहीं आया।
९ पाताल के नीचे अधोलोक में तुझ से
मिलने के लिये हलचल हो रही है; वह
तेरे लिये मुर्दों को अर्थात् पृथ्वी के सब
सरदारों को जगाता है, और वह जाति
जाति के सब राजाओं को उनके सिंहासन
पर से उठा खड़ा करता है। १० वे सब
तुझ से कहेंगे, क्या तू भी हमारी नाईं
निर्बल हो गया है? क्या तू हमारे समान
ही बन गया? ११ तेरा विभव और
तेरी सारंगियों का शब्द अधोलोक में
उतारा गया है; कीड़े तेरा बिछौना और
केचुए तेरा ओढ़ना हैं।।

१२ हे भोर के चमकनेवाले तारे * तू
क्योंकर आकाश से गिर पड़ा है? तू
जो जाति जाति को हरा देता था, तू
अब कैसे काटकर भूमि पर गिराया गया
है? १३ तू मन में कहता तो था कि
मैं स्वर्ग पर चढ़ूंगा; मैं अपने सिंहासन
को ईश्वर के तारागण से अधिक ऊंचा
करूंगा; और उत्तर दिशा की छोर पर
सभा के पर्वत पर बिराजूंगा; १४ मैं
मेघों से भी ऊंचे ऊंचे स्थानों के ऊपर
चढ़ूंगा, मैं परमप्रधान के तुल्य हो जाऊंगा।
१५ परन्तु तू अधोलोक में उस गड़हे की
तह तक उतारा जाएगा। १६ जो तुझे
देखेंगे तुझ को ताकते हुए तेरे विषय में
सोच सोचकर कहेंगे, क्या यह वही पुरुष
है जो पृथ्वी को चैन से रहने न देता था
और राज्य राज्य में घबराहट डाल देता
था; १७ जो जगत को जंगल बनाता
और उसके नगरों को ढा देता था, और
अपने बंधुओं को घर जाने नहीं देता था?

* मूल में—बेटे।

१८ जाति जाति के सब राजा अपने अपने
घर पर महिमा के साथ आराम से पड़े
हैं; १९ परन्तु तू निकम्मी शाख की
नाईं अपनी कबर में से फेंका गया; तू
उन मारे हुओं की लोथों से घिरा है * जो
तलवार से बिधकर गड़हे में पत्थरों के
बीच में लताड़ी हुई लोथ के समान पड़े
हैं। २० तू उनके साथ क़ब्र में न गाड़ा
जाएगा, क्योंकि तू ने अपने देश को
उजाड़ दिया, और अपनी प्रजा का घात
किया है।।

कुकर्मियों के वंश का नाम भी कभी
न लिया जाएगा। २१ उनके पूर्वजों के
अधर्म के कारण पुत्रों के घात की तैयारी
करो, ऐसा न हो कि वे फिर उठकर पृथ्वी
के अधिकारी हो जाएं, और जगत में
बहुत से नगर बसाएं।।

२२ सेनाओं के यहोवा की यह वाणी
है कि मैं उनके विरुद्ध उठूंगा, और बाबुल
का नाम और निशान मिटा डालूंगा,
और बेटों-पोतों को काट डालूंगा †, यहोवा
की यही वाणी है। २३ मैं उसको साही
की मान्द और जल की झीलें कर दूंगा,
और मैं उसे सत्यानाश के झाड़ू से झाड़
डालूंगा, सेनाओं के यहोवा की यही वाणी
है।।

२४ सेनाओं के यहोवा ने यह शपथ
खाई है, निःसन्देह जैसा मैं ने ठाना है,
वैसा ही हो जाएगा, और जैसी मैं ने युक्ति
की है, वैसी ही पूरी होगी, २५ कि मैं
अश्शूर को अपने ही देश में तोड़ दूंगा,
और अपने पहाड़ों पर उसे कुचल डालूंगा;
तब उसका जूआ उनकी गर्दनों पर से

* मूल में—लोथें पहिने है।

† मूल में—बाबुल का नाम और बस्ती और बेटे-पोते को काट डालूंगा।

ग्रौर उसका बोझ उनके कंधों पर से
उतर जाएगा। २६ यही युक्ति सारी
पृथ्वी के लिये ठहराई गई है; ग्रौर यह
वही हाथ है जो सब जातियों पर बढ़ा
हुग्रा है। २७ क्योंकि सेनाग्रों के यहोवा
ने युक्ति की है ग्रौर कौन उसको टाल
सकता है? उसका हाथ बढ़ाया गया है,
उसे कौन रोक सकता है?

२८ जिस वर्ष में ग्राहाज राजा मर
गया उसी वर्ष यह भारी-भविष्यद्वाणी हुई:
२९ हे सारे पलिश्तीन तू इसलिये
ग्रानन्द न कर, कि तेरे मारनेवाले की
लाठी टूट गई, क्योंकि सर्प की जड़ से
एक काला नाग उत्पन्न होगा, ग्रौर उसका
फल एक उड़नेवाला ग्रौर तेज विषवाला
ग्रग्निसर्प होगा। ३० तब कगालो के
जेठे खाएगे ग्रौर दरिद्र लोग निडर बैठने
पाएगे, परन्तु मै तेरे वश को भूख से
मार डालूंगा, ग्रौर तेरे बचे हुए लोग
घात किए जाएगे। ३१ हे फाटक, तू
हाय हाय कर; हे नगर, तू चिल्ला; हे
पलिश्तीन तू सब का सब पिघल जा!
क्योंकि उत्तर से एक धूग्रा उठेगा ग्रौर
उसकी सेना मे से कोई पीछे न रहेगा॥

३२ तब ग्रन्यजातियों के दूतो को क्या
उत्तर दिया जाएगा? यह कि यहोवा
ने सिय्योन की नेव डाली है, ग्रौर उसकी
प्रजा के दीन लोग उस मे शरण लेगे॥

१५ मोग्राब के विषय भारी
भविष्यद्वाणी। निश्चय मोग्राब
का ग्रार नगर एक ही रात में उजाड़
ग्रौर नाश हो गया है; निश्चय मोग्राब
का कीर नगर एक ही रात मे उजाड़
ग्रौर नाश हो गया है। २ बैत ग्रौर
दीबोन ऊंचे स्थानो पर रोने के लिये
चढ़ गए है; नबो ग्रौर मेदबा के ऊपर
मोग्राब हाय हाय करता है। उन सभों
के सिर मुड़े हुए, ग्रौर सभों की दाढ़ियां
मुंडी हुई है; ३ सड़कों में लोग टाट
पहिने है; छतों पर ग्रौर चौकों में सब
कोई ग्रांसू बहाते हुए हाय हाय करते
हैं। ४ हेशबोन ग्रौर एलाले चिल्ला रहे
है, उनका शब्द यहस तक सुनाई पड़ता
है; इस कारण मोग्राब के हथियारबन्द
चिल्ला रहे हैं; उसका जी ग्रति उदास
है। ५ मेरा मन मोग्राब के लिये दोहाई
देता है; उसके रईस सोग्रर ग्रौर
एग्लतशलीशिय्या तक भागे जाते है। देखो,
लूहीत की चढ़ाई पर वे रोते हुए चढ़
रहे हैं; सुनो, होरोनैम के मार्ग में वे
नाश होने की चिल्लाहट मचा रहे हैं।
६ निम्रीम का जल सूख गया; घास
कुम्हला गई ग्रौर हरियाली मुर्झा गई,
ग्रौर नमी कुछ भी नहीं रही। ७ इसलिये
जो धन उन्हों ने बचा रखा, ग्रौर जो
कुछ उन्हों ने इकट्ठा किया है, उस सब
को वे उस नाले के पार लिये जा रहे है
जिस मे मजनूवृक्ष हैं। ८ इस कारण
मोग्राब के चारों ग्रोर के सिवाने में
चिल्लाहट हो रही है, उस में का हाहाकार
एगलैम ग्रौर बेरेलीम मे भी सुन पड़ता
है। ९ क्योंकि दीमोन का सोता लोहू
से भरा हुग्रा है. तौभी मै दीमोन पर
ग्रौर दु:ख डालूगा, मै बचे हुए मोग्राबियों
ग्रौर उनके देश से भागे हुग्रों के विरुद्ध
सिंह भेजूगा॥

१६ जगल की ग्रोर के सेला नगर
से सिय्योन * की बेटी के पर्वत पर
देश के हाकिम के लिये भेड़ों के बच्चों

* मूल में—सिय्योन की बेटी।

को भेजो। २ मोआब की बेटियां अर्नोन
के घाट पर उजाड़े हुए घोंसले के पक्षी
और उनके भटके हुए बच्चों के समान हैं।
३ सम्मति करो, न्याय चुकाओ; दोपहर
ही में अपनी छाया को रात के समान करो;
घर से निकाले हुओं को छिपा रखो, जो
मारे मारे फिरते हैं उनको मत पकड़वाओ।
४ मेरे लोग जो निकाले हुए हैं वे तेरे
बीच में रहें; नाश करनेवाले से मोआब
को बचाओ। पीसनेवाला नहीं रहा, लूट
पाट फिर न होगी; क्योंकि देश में से
अन्धेर करनेवाले नाश हो गए हैं। ५ तब
दया के साथ एक सिंहासन स्थिर किया
जाएगा और उस पर दाऊद के तम्बू
में सच्चाई के साथ एक विराजमान
होगा जो सोच विचार कर सच्चा न्याय
करेगा * और धर्म के काम पर तत्पर
रहेगा ॥

६ हम ने मोआब के गर्व के विषय
सुना है कि वह अत्यन्त अभिमानी था;
उसके अभिमान और गर्व और रोष के
सम्बन्ध में भी सुना है—परन्तु उसका
बड़ा बोल व्यर्थ है। ७ क्योंकि मोआब
हाय हाय करेगा; सब के सब मोआब के
लिये हाहाकार करेंगे। कीरहरासत की
दाख की टिकियों के लिये वे अति निराश
होकर लम्बी लम्बी सांस लिया करेंगे ॥

८ क्योंकि हेशबोन के खेत और सिबमा
की दाखलताएं मुर्झा गईं, अन्यजातियों
के अधिकारियों ने उनकी उत्तम उत्तम
लताओं को काट काटकर गिरा दिया है,
वे याजेर तक पहुंचीं और जंगल में भी
फैलती गईं; और बढ़ते बढ़ते ताल के
पार दूर तक बढ़ गई थीं। ९ मैं याजेर
के साथ सिबमा की दाखलताओं के लिये
भी रोऊंगा; हे हेशबोन और एलाले, मैं
तुम्हें अपने आंसुओं से सींचूंगा; क्योंकि
तुम्हारे धूपकाल के फलों के और
अनाज की कटनी के समय की ललकार
सुनाई पड़ी है। १० और फलदाई बारियों
में से आनन्द और मगनता जाती रही;
दाख की बारियों में गीत न गाया जाएगा,
न हर्ष का शब्द सुनाई देगा; और दाखरस
के कुण्डों में कोई दाख न रौंदेगा, क्योंकि
मैं उनके हर्ष के शब्द को बन्द करूंगा।
११ इसलिये मेरा मन मोआब के कारण
और मेरा हृदय कीरहेरेस के कारण
वीणा का सा क्रन्दन करता है ॥

१२ और जब मोआब ऊंचे स्थान पर
मुंह दिखाते दिखाते थक जाए, और
प्रार्थना करने को अपने पवित्र स्थान
में आए, तो उसे कुछ लाभ न होगा।
१३ यही वह बात है जो यहोवा ने
इस से पहिले मोआब के विषय में कही
थी। १४ परन्तु अब यहोवा ने यों कहा
है कि मजदूरों के वर्षों के समान तीन
वर्ष के भीतर मोआब का विभव और
उसकी भीड़-भाड़ सब तुच्छ ठहरेगी;
और थोड़े जो बचेंगे उनका कोई बल न
होगा ॥

१७ दमिश्क के विषय भारी
भविष्यवाणी। देखो, दमिश्क
नगर न रहेगा, वह खंडहर ही खंडहर
हो जाएगा। २ अरोएर के नगर निर्जन
हो जाएंगे, वे पशुओं के झुण्डों की चराई
बनेंगे; पशु उन में बैठेंगे और उनका
कोई भगानेवाला न होगा। ३ एप्रैम
के गढ़वाले नगर, और दमिश्क का राज्य
और बचे हुए अरामी, तीनों भविष्य में

* मूल में—जो न्याय करेगा और न्याय
पूछेगा।

न रहेंगे; और जो दशा इस्राएलियों के
विभव की हुई वही उनकी होगी; सेनाओं
के यहोवा की यही वाणी है ।।
४ और उस समय याकूब का विभव
घट जाएगा, और उसकी मोटी देह दुबली
हो जाएगी । ५ और ऐसा होगा जैसा
लवनेवाला अनाज काटकर बालो को
अपनी अकवार मे समेटे वा रपाईम नाम
तराई मे कोई सिला बीनता हो । ६ तौभी
जैसे जलपाई वृक्ष के झाडते समय कुछ
फल रह जाते है, अर्थात् फुनगी पर
दो-तीन फल, और फलवन्त डालियो मे
कही कही चार-पाच फल रह जाते है,
वैसे ही उन मे सिला बिनाई होगी, इस्राएल
के परमेश्वर यहोवा की यही वाणी है ।।
७ उस समय मनुष्य अपने कर्त्ता की
ओर दृष्टि करेगा, और उसकी आखें
इस्राएल के पवित्र की ओर लगी रहेंगी;
८ वह अपनी बनाई हुई वेदियो की ओर
दृष्टि न करेगा, और न अपनी बनाई
हुई अशेरा नाम मूरतों वा सूर्य की प्रतिमाओं
की ओर देखेगा । ९ उस समय उनके
गढ़वाले नगर घने वन, और उनके निर्जन
स्थान पहाड़ो की चोटियो के समान होंगे
जो इस्राएलियों के डर के मारे छोड़
दिए गए थे, और वे उजाड पडे
रहेंगे ।।
१० क्योकि तू अपने उद्धारकर्त्ता
परमेश्वर को भूल गया और अपनी दृढ़
चट्टान का स्मरण नही रखा; इस कारण
चाहे तू मनभावने पौधे लगाये और विदेशी
कलम जमाये, ११ चाहे रोपने के दिन
तू उनके चारों ओर बाड़ा बान्धे, और
बिहान ही को उन मे फूल खिलने लगे,
तौभी सन्ताप और असाध्य दुःख के दिन
उसका फल नाश हो जायेगा ।।
१२ हाय, हाय! देश देश के बहुत
से लोगों का कैसा नाद हो रहा है, वे
समुद्र की लहरों की नाईं गरजते हैं!
राज्य राज्य के लोगों का कैसा गर्जन हो
रहा है, वे प्रचण्ड धारा के समान नाद
करते हैं! १३ राज्य राज्य के लोग
बाढ़ के बहुत से जल की नाईं नाद करते हैं,
परन्तु वह उनको घुड़केगा, और वे दूर
भाग जाएंगे, और ऐसे उड़ाए जाएगे जैसे
पहाडों पर की भूसी वायु से, और धूलि
बवण्डर से घुमाकर उड़ाई जाती है ।
१४ सांझ को, देखो, घबराहट है!
और भोर से पहिले, वे लोप हो गये हैं!
हमारे नाश करनेवालों का भाग और
हमारे लूटनेवाले की यही दशा होगी ।।
१८ हाय, पखों की फडफडाहट से
भरे हुए देश, तू जो कूश की
नदियों के परे है; २ और समुद्र पर
दूतों को नरकट की नावों मे बैठाकर
जल के मार्ग से यह कहके भेजता है, हे
फुर्तीले दूतो, उस जाति के पास जाओ
जिसके लोग बलिष्ट और सुन्दर हैं, जो
आदि से अब तक डरावने हैं, जो मापने
और रौदनेवाला भी है, और जिनका देश
नदियो से विभाजित किया हुआ है ।।
३ हे जगत के सब रहनेवालो, और
पृथ्वी के सब निवासियो, जब झंडा पहाड़ों
पर खड़ा किया जाए, उसे देखो! जब
नरसिंगा फूका जाए, तब सुनो! ४ क्योंकि
यहोवा ने मुझ से यों कहा है, धूप की तेज
गर्मी वा कटनी के समय के ओसवाले
बादल की नाईं मैं शान्त होकर निहारूंगा ।
५ क्योंकि दाख तोड़ने के समय से पहिले
जब फूल फूल चुकें, और दाख के गुच्छे
पकने लगें, तब वह टहनियों को हंसुओं

से काट डालेगा, और फैली हुई डालियों
को तोड़ तोड़कर अलग फेंक देगा।
६ वे पहाड़ों के मांसाहारी पक्षियों और
वन-पशुओं के लिये इकट्ठे पड़े रहेंगे। और
मांसाहारी पक्षी तो उनको नोचते नोचते *
धूपकाल बिताएंगे, और सब भांति के †
वनपशु उनको खाते खाते * जाड़ा काटेंगे।।
७ उस समय जिस जाति के लोग
बलिष्ट और सुन्दर हैं, और जो आदि
ही से डरावने होते आए हैं, और मापने
और रौंदनेवाले हैं, और जिनका देश
नदियों से विभाजित किया हुआ है, उस
जाति से सेनाओं के यहोवा के नाम के
स्थान सिय्योन पर्वत पर सेनाओं के यहोवा
के पास भेंट पहुंचाई जाएगी।।

१९ मिस्र के विषय में भारी
भविष्यवाणी। देखो, यहोवा
शीघ्र उड़नेवाले बादल पर सवार होकर
मिस्र में आ रहा है; २ और मिस्र की
मूरतें उसके आने से थरथरा उठेंगी, और
मिस्रियों का हृदय पानी-पानी हो जाएगा।
और मैं मिस्रियों को एक दूसरे के विरुद्ध
उभारूंगा, और वे आपस में लड़ेंगे, प्रत्येक
अपने भाई से और हर एक अपने पड़ोसी
से लड़ेगा, नगर नगर में और राज्य राज्य
में युद्ध छिड़ेगा, ३ और मिस्रियों की बुद्धि
मारी जाएगी ‡ और मैं उनकी युक्तियों
को व्यर्थ कर दूंगा; और वे अपनी मूरतों
के पास और ओझों और फुसफुसानेवाले
टोनहों § के पास जा जाकर उन से पूछेंगे;

* मूल में—उन पर।
† मूल में—और भूमि के सब।
‡ मूल में—मिस्र की आत्मा उसके भीतर छूछी होगी।
§ मूल में—और फुसफुसानेहारों और ओझों और टोनहों।

४ परन्तु मैं मिस्रियों को एक कठोर
स्वामी के हाथ में कर दूंगा; और एक
क्रूर राजा उन पर प्रभुता करेगा, प्रभु,
सेनाओं के यहोवा की यही वाणी है।।
५ और समुद्र का जल सूख जाएगा,
और महानदी सूख कर खाली हो जाएगी;
६ और नाले बसाने लगेंगे, और मिस्र *
की नहरें भी सूख जाएंगी, और नरकट और
हूगले कुम्हला जाएंगे। ७ नील नदी के
तीर पर के कछार की घास, और जो
कुछ नील नदी के पास बोया जाएगा वह
सूखकर नष्ट हो जाएगा †, और उसका
पता तक न लगेगा। ८ सब मछुवे जितने
नील नदी में बंसी डालते हैं विलाप करेंगे
और लम्बी लम्बी सांसें लेंगे, और जो
जल के ऊपर जाल फेंकते हैं वे निर्बल हो
जाएंगे ‡। ९ फिर जो लोग धुने हुए सन
से काम करते हैं और जो सूत से बुनते हैं
उनकी आशा टूट जाएगी। १० मिस्र के
रईस तो निराश § और उसके सब मजदूर
उदास हो जाएंगे।।
११ निश्चय सोअन के सब हाकिम
मूर्ख हैं; और फिरौन के बुद्धिमान मन्त्रियों
की युक्ति पशु की सी ठहरी। फिर तुम
फिरौन से कैसे कह सकते हो कि मैं
बुद्धिमानों का पुत्र और प्राचीन राजाओं
की सन्तान हूं? १२ अब तेरे बुद्धिमान
कहां हैं? सेनाओं के यहोवा ने मिस्र के
विषय जो युक्ति की है, उसको यदि वे
जानते हों तो तुझे बताएं। १३ सोअन
के हाकिम मूढ़ बन गए हैं, नोप के हाकिमों
ने धोखा खाया है; और जिन पर मिस्र के

* मूल में—मासोर।
† मूल में—सूखकर भगाया जाएगा।
‡ मूल में—सो कुम्हलाएंगे।
§ मूल में—उसके खम्भे तो टूट पड़ेंगे।

गोत्रों के प्रधान लोगों* का भरोसा था
उन्हों ने मिस्र को भरमा दिया है।
१४ यहोवा ने उस में भ्रमता उत्पन्न की
है; उन्हो ने मिस्र को उसके सारे कामों
में वमन करते हुए मतवाले की नाईं
डगमगा दिया है। १५ और मिस्र के
लिये कोई ऐसा काम न रहेगा जो सिर
वा पूंछ से अथवा प्रधान वा साधारण
से हो सके॥

१६ उस समय मिस्री, स्त्रियों के
समान हो जाएंगे, और सेनाओं का यहोवा
जो अपना हाथ उन पर बढ़ाएगा उसके
डर के मारे वे थरथराएंगे और कांप
उठेंगे। १७ और यहूदा का देश मिस्र
के लिये यहां तक भय का कारण होगा
कि जो कोई उसकी चर्चा सुनेगा वह
थरथरा उठेगा; सेनाओं के यहोवा की
उस युक्ति का यही फल होगा जो वह
मिस्र के विरुद्ध करता है॥

१८ उस समय मिस्र देश मे पाच
नगर होंगे जिनके लोग कनान की भाषा
बोलेंगे और यहोवा की शपथ खायेंगे।
उन मे से एक का नाम नाशनगर† रखा
जाएगा॥

१९ उस समय मिस्र देश के बीच मे
यहोवा के लिये एक वेदी होगी, और उसके
सिवाने के पास यहोवा के लिये एक खंभा
खडा होगा। २० वह मिस्र देश मे
सेनाओं के यहोवा के लिये चिन्ह और
साक्षी ठहरेगा; और जब वे अंधेर करनेवाले
के कारण यहोवा की दोहाई देंगे, तब
वह उनके पास एक उद्धारकर्त्ता और
रक्षक भेजेगा, और उन्हे मुक्त करेगा।
२१ तब यहोवा अपने आप को मिस्रियो
पर प्रगट करेगा; और मिस्री उस समय
यहोवा को पहिचानेंगे और मेलबलि और
अन्नबलि चढ़ाकर उसकी उपासना करेंगे,
और यहोवा के लिये मन्नत मानकर पूरी
भी करेंगे। २२ और यहोवा मिस्रियों
को मारेगा, वह मारेगा और चंगा भी
करेगा, और वे यहोवा की ओर फिरेंगे,
और वह उनकी बिनती सुनकर उनको
चगा करेगा॥

२३ उस समय मिस्र से अश्शूर जाने
का एक राजमार्ग होगा, और अश्शूरी मिस्र
में आएंगे, और मिस्री लोग अश्शूर को
जाएंगे, और मिस्री अश्शूरियों के संग
मिलकर आराधना करेंगे॥

२४ उस समय इस्राएल, मिस्र और
अश्शूर तीनो मिलकर पृथ्वी के लिये
आशीष का कारण होंगे। २५ क्योंकि
सेनाओं का यहोवा उन तीनो को यह
कहकर आशीष देगा, धन्य हो मेरी प्रजा
मिस्र, और मेरा रचा हुआ अश्शूर, और
मेरा निज भाग इस्राएल॥

२० जिस वर्ष में अश्शूर के राजा
सर्गोन की आज्ञा से तर्तान ने
अशदोद आकर उस से युद्ध किया और
उसको ले भी लिया, २ उसी वर्ष यहोवा
ने आमोस के पुत्र यशायाह से कहा,
जाकर अपनी कमर का टाट खोल और
अपनी जूतियां उतार; सो उस ने वैसा
ही किया, और वह नगा और नगे पांव
घूमता फिरता था। ३ और यहोवा ने
कहा, जिस प्रकार मेरा दास यशायाह
तीन वर्ष से उघाड़ा और नंगे पांव चलता
आया है, कि मिस्र और कूश के लिये
चिन्ह और चमत्कार हो, ४ उसी प्रकार
अश्शूर का राजा मिस्री और कूश के

* मूल में—गोत्रों के कोने।
† अर्थात् ढह जानेवाला नगर।

लोगों को बंधुआ करके देश-निकाल
करेगा, क्या लड़के क्या बूढ़े, सभों को
बंधुए करके उघाड़े और नंगे पांव और
नितम्ब खुले ले जाएगा, जिस से मिस्र
लज्जित हो। ५ तब वे कूश के कारण
जिस पर उनकी आशा थी, और मिस्र के
हेतु जिस पर वे फूलते थे व्याकुल और
लज्जित हो जाएंगे। ६ और समुद्र के
इस पार के बसनेवाले उस समय यह
कहेंगे, देखो, जिन पर हम आशा रखते
थे और जिनके पास हम अश्शूर के राजा
से बचने के लिये भागने को थे उनकी
ऐसी दशा हो गई है! तो फिर हम लोग
कैसे बचेंगे?

२१ समुद्र के पास के जंगल के
विषय भारी वचन। जैसे दक्खिनी
प्रचण्ड बवण्डर चला आता है, वह
जंगल से अर्थात् डरावने देश से निकट
आ रहा है। २ कष्ट की बातों का
मुझे दर्शन दिखाया गया है; विश्वासघाती
विश्वासघात करता है, और नाशक नाश
करता है। हे एलाम, चढ़ाई कर, हे
मादै, घेर ले; उसका सब कराहना मैं
बन्द करता हूं। ३ इस कारण मेरी
कटि में कठिन पीडा है; मुझ को मानो
जच्चा पीड़ें हो रही हैं; मैं ऐसे संकट में
पड़ गया हूं कि कुछ सुनाई नहीं देता,
मैं ऐसा घबरा गया हूं कि कुछ दिखाई
नहीं देता। ४ मेरा हृदय धड़कता है,
मैं अत्यन्त भयभीत हूं; जिस सांझ की
मैं बाट जोहता था उसे उस ने मेरी
थरथराहट का कारण कर दिया है।
५ भोजन * की तैयारी हो रही है, पहरुए
बैठाए जा रहे हैं, खाना-पीना हो रहा है।
हे हाकिमो, उठो, ढाल में तेल मलो!
६ क्योंकि प्रभु ने मुझ से यों कहा है,
जाकर एक पहरुआ खड़ा कर दे, और
वह जो कुछ देखे उसे बताए। ७ जब
वह सवार देखे जो दो-दो करके आते
हों, और गदहों और ऊंटो के सवार, तब
बहुत ही ध्यान देकर सुने। ८ और
उस ने सिंह के से शब्द से पुकारा, हे प्रभु
मैं दिन भर खड़ा पहरा देता रहा और
मैं ने पूरी रातें पहरे पर काटा। ९ और
क्या देखता हूं कि मनुष्यों का दल और
दो-दो करके सवार चले आ रहे हैं!
और वह बोल उठा, गिर पड़ा, बाबुल
गिर पड़ा; और उसके देवताओं के सब
खुदी हुई मूरतें भूमि पर चकनाचूर कर
डाली गई हैं। १० हे मेरे दाएं हुए, और
मेरे खलिहान के अन्न, जो बातें मैं ने
इस्राएल के परमेश्वर सेनाओं के यहोवा से
सुनी हैं, उनको मैं ने तुम्हें जता दिया है॥

११ दूमा के विषय भारी वचन।
सेईर में से कोई मुझे पुकार रहा है,
हे पहरुए, रात का क्या समाचार है?
हे पहरुए, रात की क्या खबर है?
१२ पहरुए ने कहा, भोर होती है और
रात भी। यदि तुम पूछना चाहते हो तो
पूछो; फिर लौटकर आना॥

१३ अरब के विरुद्ध भारी वचन।
हे ददानी बटोहियो, तुम को अरब के
जंगल में रात बितानी पड़ेगी। १४ वे
प्यासे के पास जल लाए, तेमा देश के
रहनेवाले रोटी लेकर भागनेवाले से मिलने
के लिये निकले आ रहे हैं। १५ क्योंकि
वे तलवारों के साम्हने से वरन नंगी
तलवार से और ताने हुए धनुष से और
घोर युद्ध से भागे हैं। १६ क्योंकि प्रभु
ने मुझ से यों कहा है, मजदूर के वर्षों

* मूल में—मेज।

के अनुसार एक वर्ष में केदार का सारा
विभव मिटाया जाएगा; १७ और केदार
के धनुर्धारी शूरवीरों में से थोड़े ही रह
जाएंगे; क्योंकि इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा ने ऐसा कहा है ।।

२२ दर्शन की तराई के विषय
भारी वचन। तुम्हे क्या हुआ
कि तुम सब के सब छतों पर चढ गए
हो, २ हे कोलाहल और ऊधम से भरी
प्रसन्न नगरी? तुझ मे जो मारे गए
हैं वे न तो तलवार से और न लडाई
में मारे गए हैं। ३ तेरे सब न्यायी एक
संग भाग गए और धनुर्धारियों से बान्धे
गए हैं। और तेरे जितने शेष पाए गए
वे एक संग बान्धे गए, वे दूर भागे थे।
४ इस कारण मैं ने कहा, मेरी ओर से
मुंह फेर लो कि मैं बिलक बिलककर
रोऊं; मेरे नगर* के सत्यानाश होने
के शोक मे मुझे शान्ति देने का यत्न मत
करो ।।

५ क्योंकि सेनाओं के प्रभु यहोवा का
ठहराया हुआ दिन होगा, जब दर्शन की
तराई मे कोलाहल और रौंदा जाना
और बेचैनी होगी; शहरपनाह में सुरंग
लगाई जाएगी और दोहाई का शब्द
पहाड़ों तक पहुंचेगा। ६ और एलाम
पैदलों के दल और सवारों समेत तर्कश
बान्धे हुए है, और कीर ढाल खोले हुए
हैं। ७ तेरी उत्तम उत्तम तराइयां रथों
से भरी हुई होंगी और सवार फाटक के
साम्हने पाति बान्धेंगे। उस ने यहूदा का
घूंघट खोल दिया है ।।

८ उस दिन तू ने वन नाम भवन
के अस्त्र-शस्त्र का स्मरण किया, ९ और
तू ने दाऊदपुर की शहरपनाह की दरारों
को देखा कि वे बहुत हैं, और तू ने निचले
पोखरे के जल को इकट्ठा किया १० और
यरूशलेम के घरों को गिनकर शहरपनाह
के दृढ करने के लिये घरों को ढा दिया।
११ तू ने दोनों भीतों के बीच पुराने
पोखरे के जल के लिये एक कुंड खोदा।
परन्तु तू ने उसके कर्ता को स्मरण नहीं
किया, जिस ने प्राचीनकाल से उसको ठहरा
रखा* था, और न उसकी ओर तू ने
दृष्टि की ।।

१२ उस समय सेनाओं के प्रभु यहोवा
ने रोने-पीटने, सिर मुडाने और टाट
पहिनने के लिये कहा था; १३ परन्तु
क्या देखा कि हर्ष और आनन्द मनाया
जा रहा है, गाय-बैल का घात और भेड़-
बकरी का बध किया जा रहा है, मांस
खाया और दाखमधु पीया जा रहा है।
और कहते है, आओ खाएं-पीएं, क्योंकि
कल तो हमे मरना है। १४ सेनाओं के
यहोवा ने मेरे कान मे कहा और अपने
मन की बात प्रगट की, निश्चय तुम लोगों
के इस अधर्म का कुछ भी प्रायश्चित्त
तुम्हारी मृत्यु तक न हो सकेगा, सेनाओं
के प्रभु यहोवा का यही कहना है ।।

१५ सेनाओं का प्रभु यहोवा यों कहता
है, शेबना नाम उस भण्डारी के पास
जो राजघराने के काम पर नियुक्त है
जाकर कह, यहां तू क्या करता है?
१६ और यहां तेरा कौन है कि तू ने
अपनी कबर यहां खुदवाई है? तू अपनी
कबर ऊंचे स्थान में खुदवाता और अपने
रहने का स्थान चट्टान मे खुदवाता है?
१७ देख, यहोवा तुझ को बड़ी शक्ति से

* मूल में—बेटी।

* मूल में—इसे रचा।

पकड़कर बहुत दूर फेंक देगा। १८ वह
तुझे मरोड़कर गेन्द की नाईं लम्बे चौड़े
देश मे फेंक देगा; हे अपने स्वामी के
घराने को लज्जित करनेवाले वहां तू
मरेगा और तेरे विभव के रथ वही रह
जाएगें। १९ मै तुझ को तेरे स्थान पर
से ढकेल दूंगा, और तू अपने पद से उतार
दिया जायेगा। २० उस समय मै
हिल्कियाह के पुत्र अपने दास एल्याकीम
को बुलाकर, उसे तेरा अंगरखा पहनाऊंगा,
२१ और उसकी कमर मे तेरी पेटी
कसकर बान्धूंगा, और तेरी प्रभुता उसके
हाथ मे दूगा। और वह यरूशलेम के
रहनेवालों और यहूदा के घराने का पिता
ठहरेगा। २२ और मै दाऊद के घराने
की कुंजी उसके कंधे पर रखूगा, और वह
खोलेगा और कोई बन्द न कर सकेगा;
वह बन्द करेगा और कोई खोल न सकेगा।
२३ और मै उसको दृढ स्थान मे खूटी
की नाईं गाड़ूंगा, और वह अपने पिता के
घराने के लिये विभव का कारण * होगा।
२४ और उसके पिता से घराने का सारा
विभव, वंश और सन्तान, सब छोटे-छोटे
पात्र, क्या कटोरे क्या सुराहियां, सब
उस पर टांगी जाएंगी। २५ सेनाओं के
यहोवा की यह वाणी है कि उस समय
वह खूटी जो दृढ़ स्थान में गाडी गई थी,
वह ढीली हो जाएगी, और काटकर गिराई
जाएगी; और उस पर का बोझ गिर
जाएगा, क्योंकि यहोवा ने यह कहा है।।

२३ सोर के विषय भारी वचन।
हे तर्शीश के जहाजो हाय, हाय,
करो; क्योंकि वह उजड़ गया; वहां न
तो कोई घर और न कोई शरण का
स्थान है! यह बात उनको कित्तियों के
देश में से प्रगट की गई है। २ हे समुद्र
के तीर के रहनेवालो, जिनको समुद्र के
पार जानेवाले सीदोनी व्योपारियों ने
धन से भर दिया है, चुप रहो! ३ शीहोर *
का अन्न, और नील नदी के पास की
उपज महासागर के मार्ग से उसको मिलती
थी, क्योकि वह और जातियो के लिये
व्योपार का स्थान था। ४ हे सीदोन,
लज्जित हो, क्योकि समुद्र ने अर्थात् समुद्र
के दृढ़ स्थान ने यह कहा है, मै ने न तो
कभी जन्माने की पीड़ा जानी और न बालक
को जन्म दिया, और न बेटों को पाला
और न बेटियों को पोसा है। ५ जब
सोर का समाचार मिस्र मे पहुचे, तब वे
सुनकर सकट मे पडेंगे। ६ हे समुद्र
के तीर के रहनेवालो हाय, हाय, करो!
पार होकर तर्शीश को जाओ। ७ क्या
यह तुम्हारी प्रसन्नता से भरी हुई
नगरी है जो प्राचीनकाल से बसी थी,
जिसके पाव उसे बसने को दूर ले जाते
थे? ८ सोर जो राजाओं को गद्दी पर
बैठाती थी †, जिसके व्योपारी हाकिम थे,
और जिसके महाजन पृथ्वी भर मे प्रतिष्ठित
थे, उसके विरुद्ध किस ने ऐसी युक्ति
की है? ९ सेनाओं के यहोवा ही ने
ऐसी युक्ति की है कि समस्त गौरव के
घमण्ड को तुच्छ कर दे और पृथ्वी के
प्रतिष्ठितों का अपमान करवाए। १० हे
तर्शीश के निवासियो ‡ नील नदी की नाईं
अपने देश में फैल जाओ; अब कुछ बन्धन §
नहीं रहा। ११ उस ने अपना हाथ

* मूल में—महिमायुक्त सिंहासन।

* अर्थात् मिस्र का उत्तरवाला भाग।
† मूल में—मुकुट। रखनेहारी सोर।
‡ मूल में—तर्शीश की बेटी।
§ मूल में—फेंटा।

समुद्र पर बढ़ाकर राज्यों को हिला दिया
है; यहोवा ने कनान के दृढ़ किलों के
नाश करने की आज्ञा दी है। १२ और
उस ने कहा है, हे सीदोन, हे भ्रष्ट की
हुई कुमारी, तू फिर प्रसन्न होने की नही;
उठ, पार होकर कित्तियो के पास जा,
परन्तु वहां भी तुझे चैन न मिलेगा ।।
१३ कसदियों के देश को देखो, वह
जाति अब न रही; अश्शूर ने उस देश
को जगली जन्तुओं का स्थान बनाया।
उन्हों ने अपने गुम्मट उठाए और राजभवनों
को ढा दिया, और उसको खण्डहर कर
दिया। १४ हे तर्शीश के जहाजो, हाय,
हाय, करो, क्योंकि तुम्हारा दृढ़स्थान
उजड़ गया है। १५ उस समय एक राजा
के दिनों के अनुसार सत्तर वर्ष तक सोर
बिसरा हुआ रहेगा। सत्तर वर्ष के बीतने
पर सोर वेश्या की नाईं गीत गाने लगेगा।
१६ हे बिसरी हुई वेश्या, वीणा लेकर
नगर मे घूम, भली भाति बजा, बहुत
गीत गा, जिस से लोग फिर तुझे याद
करे। १७ सत्तर वर्ष के बीतने पर यहोवा
सोर की सुधि लेगा, और वह फिर छिनाले
की कमाई पर मन लगाकर धरती भर
के सब राज्यों के सग छिनाला करेगी।
१८ उसके व्योपार की प्राप्ति, और उसके
छिनाले की कमाई, यहोवा के लिये पवित्र
की जाएगी, वह न भण्डार मे रखी जाएगी
न सचय की जाएगी, क्योकि उसके व्योपार
की प्राप्ति उन्ही के काम मे आएगी जो
यहोवा के साम्हने रहा करेंगे, कि उनको
भरपूर भोजन और चमकीला वस्त्र मिले ।।

२४ सुनो, यहोवा पृथ्वी को निर्जन
और सुनसान करने के पर है,
वह उसको उलटकर उसके रहनेवालों को
तितर बितर करेगा। २ और जैसी
यजमान की वैसी याजक की; जैसी दास
की वैसा स्वामी की; जैसी दासी की
वैसी स्वामिनी की; जैसी लेनेवाले की
वैसी बेचनेवाले की; जैसी उधार देनेवाले
की वैसी उधार लेनेवाले की; जैसी ब्याज
लेनेवाले की वैसी ब्याज देनेवाले की;
सभों की एक ही दशा होगी। ३ पृथ्वी
शून्य और सत्यानाश हो जाएगी; क्योंकि
यहोवा ही ने यह कहा है ।।
४ पृथ्वी विलाप करेगी और मुर्झाएगी,
जगत कुम्हलाएगा और मुर्झा जाएगा;
पृथ्वी के महान लोग भी कुम्हला जाएंगे।
५ पृथ्वी अपने रहनेवालों के कारण*
अशुद्ध हो गई है, क्योंकि उन्हों ने व्यवस्था
का उल्लघन किया और विधि को पलट
डाला, और सनातन वाचा को तोड दिया
है। ६ इस कारण पृथ्वी को शाप ग्रसेगा
और उस में रहनेवाले दोषी ठहरेंगे; और
इसी कारण पृथ्वी के निवासी भस्म होंगे
और थोड़े ही मनुष्य रह जाएंगे। ७ नया
दाखमधु जाता रहेगा†, दाखलता मुर्झा
जाएगी, और जितने मन मे आनन्द करते
हैं सब लम्बी लम्बी सांस लेंगे। ८ डफ
का सुखदाई शब्द बन्द हो जाएगा, प्रसन्न
होनेवालो का कोलाहल जाता रहेगा, वीणा
का सुखदाई शब्द शान्त हो जाएगा। ९ वे
गाकर फिर दाखमधु न पीएंगे; पीनेवाले
को मदिरा कड़वी लगेगी। १० गड़बड़ी
मचानेवाली नगरी नाश होगी, उसका हर
एक घर ऐसा बन्द किया जाएगा कि
कोई पैठ न सकेगा। ११ सड़कों में लोग
दाखमधु के लिये चिल्लाएंगे; आनन्द

* मूल में—नीचे।
† मूल में—विलाप करेगा।

मिट जाएगा * : देश का सारा हर्ष जाता
रहेगा। १२ नगर उजाड़ ही उजाड़
रहेगा, और उसके फाटक तोड़कर नाश
किए जाएंगे। १३ क्योंकि पृथ्वी पर देश
देश के लोगों में ऐसा होगा जैसा कि
जलपाइयों के झाड़ने के समय, वा दाख
तोड़ने के बाद कोई कोई फल रह जाते
हैं।।

१४ वे लोग गला खोलकर जयजयकार
करेंगे, और यहोवा के माहात्म्य को देखकर
समुद्र से ललकारेंगे। १५ इस कारण
पूर्व में यहोवा की महिमा करो, और
समुद्र के द्वीपों मे इस्राएल के परमेश्वर
यहोवा के नाम का गुणानुवाद करो।
१६ पृथ्वी की छोर से हमे ऐसे गीत की
ध्वनि सुन पड़ती है, कि धर्मी की महिमा
और बड़ाई हो। परन्तु मैं ने कहा, हाय,
हाय! मैं नाश हो गया, नाश †! क्योंकि
विश्वासघाती विश्वासघात करते, वे बड़ा
ही विश्वासघात करते हैं।।

१७ हे पृथ्वी के रहनेवालो तुम्हारे लिये
भय और गड़हा और फन्दा है! १८ जो
कोई भय के शब्द से भागे वह गड़हे में
गिरेगा, और जो कोई गड़हे में से निकले
वह फन्दे में फंसेगा। क्योंकि आकाश के
झरोखे खुल जाएंगे, और पृथ्वी की नेव
डोल उठेगी। पृथ्वी फटकर टुकड़े टुकड़े
हो जाएगी, पृथ्वी अत्यन्त कम्पायमान
होगी। १९ वह मतवाले की नाईं बहुत
डगमगाएगी २० और मचान की नाईं
डोलेगी; वह अपने पाप के बोझ से दबकर
गिरेगी और फिर न उठेगी।।

२१ उस समय ऐसा होगा कि यहोवा
आकाश की सेना को आकाश में और पृथ्वी
के राजाओं को पृथ्वी ही पर दण्ड देगा।
२२ वे बंधुओं की नाईं गड़हे मे इकट्ठे किए
जाएंगे और बन्दीगृह में बन्द किए जाएंगे;
और बहुत दिनों के बाद उनकी सुधि ली
जाएगी। २३ तब चन्द्रमा सकुचित * हो
जाएगा और सूर्य लज्जित होगा; क्योंकि
सेनाओं का यहोवा सिय्योन पर्वत पर
और यरूशलेम में अपनी प्रजा के पुरनियों
के साम्हने प्रताप के साथ राज्य करेगा।।

२५ हे यहोवा, तू मेरा परमेश्वर
है; मैं तुझे सराहूंगा, मैं तेरे
नाम का धन्यवाद करूंगा; क्योंकि तू
ने आश्चर्य कर्म किए हैं, तू ने प्राचीनकाल
से पूरी सच्चाई के साथ युक्तियां की हैं।
२ तू ने नगर को डीह, और उस गढ़वाले
नगर को खण्डहर कर डाला है; तू
ने परदेशियों की राजपुरी को ऐसा उजाड़ा
कि वह नगर नही रहा; वह फिर कभी
बसाया न जाएगा। ३ इस कारण बल-
वन्त राज्य के लोग तेरी महिमा करेंगे;
भयंकर अन्यजातियों के नगरों में तेरा
भय माना जाएगा। ४ क्योंकि तू संकट
में दीनों के लिये गढ़, और जब भयानक
लोगों का झोंका भीत पर बौछार के
समान होता था, तब तू दरिद्रों के लिये
उनकी शरण, और तपन में छाया का
स्थान हुआ। ५ जैसे निर्जल देश में
बादल की छाया से तपन ठण्डी होती है
वैसे ही तू परदेशियों का कोलाहल और
क्रूर लोगों का जयजयकार बन्द करता †
है।।

६ सेनाओं का यहोवा इसी पर्वत
पर सब देशों के लोगों के लिये ऐसी

* मूल में—अन्धेरा होगा।
† मूल में—क्षीण हो गया क्षीण।

* मूल में—चन्द्रमा का मुंह काला।
† मूल में—झुका देता।

जेवनार करेगा जिस में भांति भांति का
चिकना भोजन और निथरा हुआ दाखमधु
होगा; उत्तम से उत्तम चिकना भोजन
और बहुत ही निथरा हुआ दाखमधु होगा।
७ और जो पर्दा * सब देशों के लोगों
पर पड़ा है, जो घूंघट सब अन्यजातियों
पर लटका हुआ है, उसे वह इसी पर्वत
पर नाश करेगा। ८ वह मृत्यु को सदा
के लिये नाश करेगा, और प्रभु यहोवा
सभों के मुख पर से आंसू पोंछ डालेगा,
और अपनी प्रजा की नामधराई सारी
पृथ्वी पर से दूर करेगा; क्योंकि यहोवा
ने ऐसा कहा है ॥

९ और उस समय यह कहा जाएगा,
देखो, हमारा परमेश्वर यही है; हम
इसी की बाट जोहते आए हैं, कि वह
हमारा उद्धार करे। यहोवा यही है;
हम उसकी बाट जोहते आए हैं। हम
उस से उद्धार पाकर मगन और आनन्दित
होंगे ॥

१० क्योंकि इस पर्वत पर यहोवा का
हाथ सर्वदा बना रहेगा और मोआब
अपने ही स्थान में ऐसा लताड़ा जाएगा
जैसा घूरे में पुआल लताड़ा जाता है।
११ और वह उस में अपने हाथ इस
प्रकार फैलाएगा, जैसे कोई तैरते हुए
फैलाए; परन्तु वह उसके गर्व को तोड़ेगा;
और उसकी चतुराई † को निष्फल कर
देगा ‡। १२ और उसकी ऊंची ऊंची और
दृढ़ शहरपनाहों को वह झुकाएगा और
नीचा करेगा, वरन भूमि पर गिराकर
मिट्टी में मिला देगा ॥

* मूल में—परदे का जो मुंह।
† मूल में—उसके हाथों की चतुर युक्तियों।
‡ मूल में—नीचा कर देगा।

२६ उस समय यहूदा देश में
यह गीत गाया जाएगा, हमारा
एक दृढ़ नगर है; उद्धार का काम देने
के लिये वह उसकी शहरपनाह और गढ़
को नियुक्त करता है। २ फाटकों को
खोलो कि सच्चाई का पालन करनेवाली
एक धर्मी जाति प्रवेश करे। ३ जिसका
मन तुझ में धीरज धरे हुए हैं, उसकी तू
पूर्ण शान्ति के साथ रक्षा करता है, क्योंकि
वह तुझ पर भरोसा रखता है। ४ यहोवा
पर सदा भरोसा रख, क्योंकि प्रभु यहोवा
सनातन चट्टान है। ५ वह ऊंचे पदवाले
को झुका देता, जो नगर ऊंचे पर बसा
है उसको वह नीचे कर देता। वह उसको
भूमि पर गिराकर मिट्टी में मिला देता
है। ६ वह पांवों से, वरन दरिद्रों के
पैरों से रौंदा जाएगा * ॥

७ धर्मी का मार्ग सच्चाई है; तू
जो स्वयं सच्चाई है, तू धर्मी की अगुवाई
करता है। ८ हे यहोवा, तेरे न्याय के
मार्ग में हम लोग तेरी बाट जोहते आए
हैं; तेरे नाम के स्मरण की हमारे प्राणों
में लालसा बनी रहती है। ९ रात के
समय मैं जी से तेरी लालसा करता हूं,
मेरा सम्पूर्ण मन से यत्न के साथ तुझे
ढूंढता है। क्योंकि जब तेरे न्याय के काम
पृथ्वी पर प्रगट होते हैं, तब जगत के
रहनेवाले धर्म को सीखते हैं। १० दुष्ट
पर चाहे दया भी की जाए तौभी वह
धर्म को न सीखेगा; धर्मराज्य † में भी
वह कुटिलता करेगा, और यहोवा का
माहात्म्य उसे सूझ न पड़ेगा ॥

* मूल में—उसको पांव से रौंदेगा, दीन के पांव कंगालों के कदम।
† मूल में—धर्म के देश।

११ हे यहोवा, तेरा हाथ बढ़ा हुआ
है, पर वे नहीं देखते। परन्तु वे जानेंगे
कि तुझे प्रजा के लिये कैसी जलन है,
और लजाएंगे। १२ तेरे बैरी आग से
भस्म होंगे। हे यहोवा, तू हमारे लिये
शान्ति ठहराएगा, हम ने जो कुछ किया
है उसे तू ही ने हमारे लिये किया है।
१३ हे हमारे परमेश्वर यहोवा, तेरे
सिवाय और स्वामी भी हम पर प्रभुता
करते थे, परन्तु तेरी कृपा से हम केवल
तेरे ही नाम का गुणानुवाद करेंगे।
१४ वे मर गए हैं, फिर कभी जीवित
नहीं होंगे; उनको मरे बहुत दिन हुए,
वे फिर नहीं उठने के; तू ने उनका विचार
करके उनको ऐसा नाश किया कि वे
फिर स्मरण में न आएंगे। १५ परन्तु
तू ने जाति को बढ़ाया; हे यहोवा, तू
ने जाति को बढ़ाया है; तू ने अपनी महिमा
दिखाई है और उस देश के सब सिवानों
को तू ने बढ़ाया है॥

१६ हे यहोवा, दुःख में वे तुझे स्मरण
करते थे, जब तू उन्हें ताड़ना देता था
तब वे दबे स्वर से अपने मन की बात
तुझ पर प्रगट करते थे*। १७ जैसे
गर्भवती स्त्री जनने के समय ऐंठती और
पीड़ों के कारण चिल्ला उठती है, हम
लोग भी, हे यहोवा, तेरे साम्हने वैसे
ही हो गए हैं। १८ हम भी गर्भवती
हुए, हम भी ऐंठे, हम ने मानो वायु ही
को जन्म दिया। हम ने देश के लिये
कोई उद्धार का काम नहीं किया, और न
जगत के रहनेवाले उत्पन्न† हुए। १९ तेरे
मरे हुए लोग जीवित होंगे, मुर्दे उठ
खड़े होंगे। हे मिट्टी में बसनेवालो, जागकर
जयजयकार करो! क्योंकि तेरी ओस
ज्योति से उत्पन्न होती है, और पृथ्वी
मुर्दों को लौटा देगी॥

२० हे मेरे लोगो, आओ, अपनी
अपनी कोठरी में प्रवेश करके किवाड़ों
को बन्द करो; थोड़ी देर तक जब तक
क्रोध शान्त न हो* तब तक अपने को
छिपा रखो। २१ क्योंकि देखो, यहोवा
पृथ्वी के निवासियों को अधर्म का दण्ड
देने के लिये अपने स्थान से चला आता
है, और पृथ्वी अपना खून प्रगट करेगी
और घात किए हुओं को और अधिक न
छिपा रखेगी॥

२७ उस समय यहोवा अपनी कड़ी,
बड़ी, और पोड़ तलवार से
लिव्यातान नाम वेग और टेढ़े चलनेवाले
सर्प को दण्ड देगा, और जो अजगर
समुद्र में रहता है उसको भी घात करेगा॥

२ उस समय एक सुन्दर दाख की
बारी होगी, तुम उसका यश गाना!
३ मैं यहोवा उसकी रक्षा करता हूं;
मैं क्षण क्षण उसको सींचता रहूंगा।
मैं रात-दिन उसकी रक्षा करता रहूंगा,
ऐसा न हो कि कोई उसकी हानि करे।
४ मेरे मन में जलजलाहट नहीं है।
यदि कोई भांति भांति के कटीले पेड़
मुझ से लड़ने को खड़े करता, तो मैं उन
पर पांव बढ़ाकर उनको पूरी रीति से
भस्म कर देता। ५ वा मेरे साथ मेल
करने को वे मेरी शरण लें, वे मेरे साथ
मेल कर लें॥

६ भविष्य में याकूब जड़ पकड़ेगा,
और इस्राएल फूले-फलेगा, और उसके
फलों से जगत भर जाएगा॥

* मूल में—उण्डेल दी। † वा पड़े।

* मूल में—निकल न जाए।

७ क्या उस ने उसे मारा जैसा उस
ने उसके मारनेवालों को मारा था?
क्या वह घात किया गया जैसे उसके घात
किए हुए घात हुए? ८ जब तू ने उसे
निकाला, तब सोच-विचार कर उसको
दुःख दिया*: उस ने पुरवाई के दिन
उसको प्रचण्ड वायु से उड़ा दिया है।
९ इस से याकूब के अधर्म का प्रायश्चित्त
किया जाएगा और उसके पाप के दूर
होने का प्रतिफल यह होगा कि वे वेदी
के सब पत्थरों को चूना बनाने के पत्थरों
के समान चकनाचूर करेंगे, और अशेरा
और सूर्य की प्रतिमाए फिर खड़ी न
रहेंगी। १० क्योंकि गढवाला नगर निर्जन
हुआ है, वह छोडी हुई बस्ती के समान
निर्जन और जगल हो गया है; वहां बछड़े
चरेंगे और वही बैठेंगे, और पेडों की
डालियों की फुनगी को खा लेंगे। ११ जब
उसकी शाखाए सूख जाएं तब तोडी
जाएगी, और स्त्रिया आकर उनको
तोडकर जला देंगी। क्योंकि ये लोग निर्बुद्धि
हैं; इसलिये उनका कर्त्ता उन पर दया न
करेगा, और उनका रचनेवाला उन पर
अनुग्रह न करेगा॥

१२ उस समय यहोवा महानद से
लेकर मिस्र के नाले तक अपने अन्न को
फटकेगा, और हे इस्राएलियो तुम एक
एक करके इकट्ठे किए जाओगे। १३ उस
समय बडा नरसिगा फूका जाएगा, और
जो अश्शूर देश मे नाश हो रहे थे और
जो मिस्र देश मे बरबस बसाए हुए थे
वे यरूशलेम मे आकर पवित्र पर्वत पर
यहोवा को दण्डवत् करेंगे॥

* मूल में—उसके साथ झगड़ा करता है।

२८ घमण्ड के मुकुट पर हाय!
जो एप्रैम के मतवालों का है,
और उनकी भड़कीली सुन्दरता पर जो
मुर्झानेवाला फूल है, जो अति उपजाऊ
तराई के सिरे पर दाखमधु से मतवालों
की है। २ देखो, प्रभु के पास एक बलवन्त
और सामर्थी है जो ओले की वर्षा वा
उजाड़नेवाली आंधी या बाढ की प्रचण्ड
धार की नाईं है वह उसको कठोरता से
भूमि पर गिरा देगा। ३ एप्रैमी मतवालों
के घमण्ड का मुकुट पाव से लताड़ा
जाएगा; ४ और उनकी भडकीली सुन्दरता
का मुर्झानेवाला फूल जो अति उपजाऊ
तराई के सिरे पर है, वह ग्रीष्मकाल से
पहिले पके अंजीर के समान होगा, जिसे
देखनेवाला देखते ही हाथ मे ले और
निगल जाए॥

५ उस समय सेनाओ का यहोवा स्वयं
अपनी प्रजा के बचे हुओं के लिये सुन्दर
और प्रतापी मुकुट ठहरेगा; ६ और जो
न्याय करने को बैठते हे उनके लिये
न्याय करनेवाली आत्मा और जो चढाई
करते हुए शत्रुओ को* नगर के फाटक
से हटा देते है, उनके लिये वह बल
ठहरेगा॥

७ ये भी दाखमधु के कारण डगमगाते
और मदिरा से लड़खड़ाते हैं; याजक
और नबी भी मदिरा के कारण डगमगाते
हैं, दाखमधु ने उनको भुला दिया है,
वे मदिरा के कारण लड़खडाते और दर्शन
पाते हुए भटक जाते, और न्याय में
भूल करते हैं। ८ क्योंकि सब भोजन-
आसन वमन और मल से भरे हैं, कोई
शुद्ध स्थान नही बचा॥

* मूल में—लड़ाई को।

९ वह किसको ज्ञान सिखाएगा, और
किसको अपने समाचार का अर्थ
समझाएगा? क्या उनको जो दूध छुड़ाए
हुए और स्तन से अलगाए हुए हैं?
क्योंकि आज्ञा पर आज्ञा, आज्ञा पर आज्ञा,
१० नियम पर नियम, नियम पर नियम,
थोड़ा यहां, थोड़ा वहां॥

११ वह तो इन लोगों से परदेशी
होंठों और विदेशी भाषावालों के द्वारा
बातें करेगा, १२ जिन से उस ने कहा,
विश्राम इसी से मिलेगा; इसी के द्वारा
थके हुए को विश्राम दो; परन्तु उन्हों ने
सुनना न चाहा। १३ इसलिये यहोवा
का वचन उनके पास आज्ञा पर आज्ञा,
आज्ञा पर आज्ञा, नियम पर नियम, नियम
पर नियम है, थोडा यहा, थोडा वहा,
जिस से वे ठोकर खाकर चित्त गिरे और
घायल हो जाएं, और फंदे में फंसकर
पकड़े जाए॥

१४ इस कारण हे ठट्ठा करनेवालो,
यरूशलेमवासी प्रजा के हाकिमो, यहोवा
का वचन सुनो! १५ तुम ने कहा है
कि हम ने मृत्यु से वाचा बान्धी और
अधोलोक से प्रतिज्ञा कराई है; इस कारण
विपत्ति जब बाढ की नाईं बढ आए तब
हमारे पास न आएगी; क्योंकि हम ने
झूठ की शरण ली और मिथ्या की आड
में छिपे हुए हैं। १६ इसलिये प्रभु यहोवा
यों कहता है, देखो, मैं ने सिय्योन में
नेव का एक पत्थर रखा है, एक परखा
हुआ पत्थर, कोने का अनमोल और
अति दृढ नेव के योग्य पत्थर: और जो
कोई विश्वास रखे वह उतावली न करेगा।
१७ और मैं न्याय को डोरी और धर्म
को साहुल ठहराऊंगा; और तुम्हारा
झूठ का शरणस्थान ओलों से बह जाएगा,
और तुम्हारे छिपने का स्थान जल से
डूब जाएगा। १८ तब जो वाचा तुम ने
मृत्यु से बान्धी है वह टूट जाएगी, और
जो प्रतिज्ञा तुम ने अधोलोक से कराई
वह न ठहरेगी; जब विपत्ति बाढ़ की
नाईं बढ़ आए, तब तुम उस में डूब * ही
जाओगे। १९ जब जब वह बढ आए,
तब तब वह तुम को ले जाएगी; वह
प्रति दिन वरन रात दिन बढ़ा करेगी;
और इस समाचार का सुनना ही व्याकुल
होने का कारण होगा। २० क्योंकि
बिछौना टांग फैलाने के लिये छोटा, और
ओढना ओढ़ने के लिये सकरा है॥

२१ क्योंकि यहोवा ऐसा उठ खड़ा
होगा जैसा वह पराजीम नाम पर्वत पर
खड़ा हुआ और जैसा गिबोन की तराई
में उस ने क्रोध दिखाया था, वह अब
फिर क्रोध दिखाएगा, जिस से वह अपना
काम करे, जो अचम्भित काम है, और
वह कार्य करे जो अनोखा है। २२ इसलिये
अब तुम ठट्ठा मत करो, नहीं तो तुम्हारे
बन्धन कसे जाएंगे; क्योंकि मैं ने सेनाओं
के प्रभु यहोवा से यह सुना है कि सारे
देश का सत्यानाश ठाना गया है॥

२३ कान लगाकर मेरी सुनो, ध्यान
धरकर मेरा वचन सुनो। २४ क्या हल
जोतनेवाला बीज बोने के लिये लगातार
जोतता रहता है? क्या वह सदा धरती
को चीरता और हेंगाता रहता है?
२५ क्या वह उसको चौरस करके सौंफ
को नहीं छितराता, जीरे को नहीं बखेरता
और गेहूं को पांति पांति करके और जव
को उसके निज स्थान पर, और कठिये
गेहूं को खेत की छोर पर नहीं बोता?

* मूल में—लताड़े।

२६ क्योंकि उसका परमेश्वर उसको ठीक ठीक काम करना सिखलाता और बतलाता है ॥

२७ दांवने की गाड़ी से तो सौंफ दाई नही जाती, और गाड़ी का पहिया जीरे के ऊपर नही चलाया जाता; परन्तु सौंफ छड़ी से, और जीरा सोंटे से झाड़ा जाता है।
२८ रोटी के अन्न पर दायें की जाती है, परन्तु कोई उसको सदा दांवता नही रहता; और न गाड़ी के पहिये न घोड़े उस पर चलाता है, वह उसे चूर चूर नहीं करता।
२९ यह भी सेनाओं के यहोवा की ओर से नियुक्त हुआ है, वह अद्भुत युक्तिवाला और महाबुद्धिमान है ॥

२९ हाय, अरीएल*, अरीएल, हाय उस नगर पर जिस मे दाऊद छावनी किए हुए रहा! वर्ष पर वर्ष जोड़ते जाओ, उत्सव के पर्व अपने अपने समय पर मनाते जाओ।
२ तौभी मैं तो अरीएल को सकेती मे डालूगा, वहां रोना पीटना रहेगा, और वह मेरी दृष्टि में सचमुच अरीएल सा ठहरेगा।
३ और मैं चारों ओर तेरे विरुद्ध छावनी करके तुझे कोटों से घेर लूगा, और तेरे विरुद्ध गढ़ भी बनाऊगा।
४ तब तू गिराकर भूमि मे डाला जाएगा, और धूल पर से बोलेगा, और तेरी बात भूमि से धीमी धीमी सुनाई देगी; तेरा बोल भूमि पर से प्रेत का सा होगा, और तू धूल से गुनगुनाकर बोलेगा ॥

५ तब तेरे परदेशी बैरियों की भीड़ सूक्ष्म धूलि की नाईं, और उन भयानक लोगों की भीड़ भूसे की नाईं उड़ाई जाएगी।
६ और सेनाओं का यहोवा अचानक बादल गरजाता, भूमि को कम्पाता, और महाध्वनि करता, बवण्डर और आंधी चलाता, और नाश करनेवाली अग्नि भड़काता हुआ उसके पास आएगा।
७ और जातियों की सारी भीड़ जो अरीएल से युद्ध करेगी, और जितने लोग उसके और उसके गढ़ के विरुद्ध लड़ेंगे और उसको सकेती में डालेंगे, वे सब रात के देखे हुए स्वप्न के समान ठहरेंगे।
८ और जैसा कोई भूखा स्वप्न मे तो देखता है कि वह खा रहा है, परन्तु जागकर देखता है कि उसका पेट भूखा ही है, वा कोई प्यासा स्वप्न में देखे कि वह पी रहा है, परन्तु जागकर देखता है कि उसका गला सूखा जाता* है और वह प्यासा मर रहा है†; वैसी ही उन सब जातियो की भीड़ की दशा होगी जो सिय्योन पर्वत से युद्ध करेगी ॥

९ ठहर जाओ और चकित होओ, भोगविलास करो और अन्धे हो जाओ! वे मतवाले तो है, परन्तु दाखमधु से नही, वे डगमगाते तो है, परन्तु मदिरा पीने से नही!
१० यहोवा ने तुम को भारी नीद मे डाल दिया‡ है और उस ने तुम्हारी नबीरूपी आंखों को बन्द कर दिया है और तुम्हारे दर्शीरूपी सिरों पर पर्दा डाला है।
११ इसलिये सारे दर्शन तुम्हारे लिये एक लपेटी और मुहर की हुई पुस्तक की बातों के समान हैं, जिसे कोई पढ़े-लिखे मनुष्य को यह कहकर दे,

* अर्थात् ईश्वर का अग्निकुण्ड वा ईश्वर का सिंह।

* मूल में—कि मैं थका।
† मूल में—मेरा जीव लालसा करता है।
‡ मूल में—तुम पर भारी नींद की आत्मा उण्डेली।

इसे पढ़, और वह कहे, मैं नहीं पढ़ सकता
क्योंकि इस पर मुहर की हुई है। १२ तब
वही पुस्तक अनपढ़े को यह कहकर दी
जाए, इसे पढ़, और वह कहे, मैं तो अनपढ़
हूं ॥

१३ और प्रभु ने कहा, ये लोग जो
मुंह* से मेरा आदर करते हुए समीप
आते परन्तु अपना मन मुझ से दूर रखते
हैं, और जो केवल मनुष्यों की आज्ञा
सुन सुनकर मेरा भय मानते हैं †; १४ इस
कारण सुन, मैं इनके साथ अद्भुत काम
वरन अति अद्भुत और अचम्भे का काम
करूंगा; तब इनके बुद्धिमानों की बुद्धि
नष्ट होगी, और इनके प्रवीणों की प्रवीणता
जाती रहेगी ‡ ॥

१५ हाय उन पर जो अपनी युक्ति को
यहोवा से छिपाने का बड़ा यत्न करते §,
और अपने काम अन्धेरे में करके कहते
हैं, हम को कौन देखता है ? हम को कौन
जानता है ? १६ तुम्हारी कैसी उलटी
समझ है ! क्या कुम्हार मिट्टी के तुल्य
गिना जाएगा ? क्या बनाई हुई वस्तु
अपने कर्त्ता के विषय कहे कि उस ने
मुझे नही बनाया, वा रची हुई वस्तु अपने
रचनेवाले के विषय कहे, कि वह कुछ
समझ नहीं रखता ?

१७ क्या अब थोड़े ही दिनों के बीतने
पर लबानोन फिर फलदाई बारी न बन
जाएगा, और फलदाई बारी जंगल न
गिनी जाएगी ? १८ उस समय बहिरे
पुस्तक की बाते सुनने लगेंगे, और अन्धे
जिन्हें अब कुछ नहीं सूझता, वे देखने
लगेंगे*। १९ नम्र लोग यहोवा के कारण
फिर आनन्दित होंगे, और दरिद्र मनुष्य
इस्राएल के पवित्र के कारण मगन होंगे।
२० क्योंकि उपद्रवी फिर न रहेंगे और
ठट्ठा करनेवालों का अन्त होगा, और
जो अनर्थ करने के लिये जागते रहते हैं,
जो मनुष्यों को वचन मे फंसाते हैं,
२१ और जो सभा † में उलहना देते
उनके लिये फंदा लगाते, और धर्म को
व्यर्थ बात के द्वारा बिगाड देते हैं, वे
सब मिट जाएंगे ॥

२२ इस कारण इब्राहीम का छुड़ाने-
वाला यहोवा, याकूब के घराने के विषय
यों कहता है, याकूब को फिर लज्जित
होना न पड़ेगा, उसका मुख फिर नीचा ‡
न होगा। २३ क्योंकि जब उसके सन्तान
मेरा काम देखेंगे, जो मैं उनके बीच मे
करूंगा, तब वे मेरे नाम को पवित्र
ठहराएंगे; वे याकूब के पवित्र को पवित्र
मानेंगे, और इस्राएल के परमेश्वर का
अति भय मानेंगे। २४ उस समय जिनका
मन भटका हो वे बुद्धि प्राप्त करेंगे, और
जो कुडकुड़ाते है वह शिक्षा ग्रहण करेंगे ॥

३० यहोवा की यह वाणी है,
हाय उन बलवा करनेवाले लड़कों
पर जो युक्ति तो करते परन्तु मेरी ओर
से नही; वाचा तो बान्धते परन्तु मेरे
आत्मा के सिखाये नही; और इस प्रकार
पाप पर पाप बढ़ाते हैं। २ वे मुझ से
बिन पूछे मिस्र को जाते है कि फिरौन

* मूल में—मुंह और होंठों।
† मूल में—सो मनुष्यों की सिखाई हुई आज्ञा है।
‡ मूल में—छिप जाएगी।
§ मूल में—नीचे जाते है।

* मूल में—अन्धों की आंखें तिमिर और अन्धकार में से देखेंगी।
† मूल में—फाटक।
‡ मूल में—फीका वा पीला।

की रक्षा मे रहे और मिस्र की छाया मे
शरण ले। ३ इसलिये फिरौन का शरण-
स्थान तुम्हारी लज्जा का, और मिस्र की
छाया मे शरण लेना तुम्हारी निन्दा का
कारण होगा। ४ उसके हाकिम सोअन में
आए तो हैं और उसके दूत अब हानेस में
पहुचे हैं। ५ वे सब एक ऐसी जाति के
कारण लज्जित होगे जिस से उनका कुछ
लाभ न होगा, जो सहायता और लाभ के
बदले लज्जा और नामधराई का कारण
होगी ॥

६ दक्खिन देश के पशुओं के विषय
भारी वचन। वे अपनी धन सम्पत्ति को
जवान गदहों की पीठ पर, और अपने
खज़ानो को ऊटों के कूबड़ो पर लादे हुए,
सकट और सकेती के देश मे होकर, जहां *
सिंह और सिहनी, नाग और उड़नेवाले
तेज़ विषधर सर्प रहते हैं, उन लोगों के
पास जा रहे हैं जिन से उनको लाभ न
होगा। ७ क्योंकि मिस्र की सहायता व्यर्थ
और निकम्मी है, इस कारण मैं ने उसको
बैठी रहनेवाली रहब † कहा है ॥

८ अब जाकर इसको उनके साम्हने
पत्थर पर खोद, और पुस्तक में लिख,
कि वह भविष्य के लिये वरन सदा के
लिये साक्षी बनी रहे। ९ क्योंकि वे बलवा
करनेवाले लोग और झूठ बोलनेवाले
लड़के हैं जो यहोवा की शिक्षा को सुनना
नहीं चाहते। १० वे दर्शियों से कहते हैं,
दर्शी मत बनो; और नबियों से कहते हैं,
हमारे लिये ठीक नबूवत मत करो; हम से
चिकनी चुपड़ी बाते बोलो, धोखा देनेवाली
नबूवत करो। ११ मार्ग से मुड़ो, पथ से
हटो, और इस्राएल के पवित्र को हमारे
साम्हने से दूर * करो। १२ इस कारण
इस्राएल का पवित्र यों कहता है, तुम लोग
जो मेरे इस वचन को निकम्मा जानते
और अन्धेर और कुटिलता पर भरोसा
करके उन्ही पर टेक लगाते हो; १३ इस
कारण यह अधर्म तुम्हारे लिये ऊंची भीत
का टूटा हुआ भाग होगा जो फटकर
गिरने पर हो, और वह अचानक पल भर
में टूटकर गिर पड़ेगा, १४ और कुम्हार
के बर्तन की नाईं फूटकर ऐसा चकनाचूर
होगा कि उसके टुकड़ों का एक ठीकरा भी
न मिलेगा जिस से अगेठी में से आग ली
जाए वा हौद में से जल निकाला जाए ॥

१५ प्रभु यहोवा, इस्राएल का पवित्र
यों कहता है, लौट आने और शान्त रहने
में तुम्हारा उद्धार है; शान्त रहने और
भरोसा रखने मे तुम्हारी वीरता है।
परन्तु तुम ने ऐसा नही किया, १६ तुम ने
कहा, नही, हम तो घोड़ों पर चढ़कर
भागेगे, इसलिये तुम भागोगे; और यह
भी कहा कि हम तेज़ सवारी पर चलेंगे,
सो तुम्हारा पीछा करनेवाले उस से भी
तेज़ होगे। १७ एक ही की धमकी से
एक हजार भागेगे, और पांच की धमकी
से तुम ऐसा भागोगे कि अन्त मे तुम
पहाड़ की चोटी के डण्डे वा टीले के
ऊपर की ध्वजा के समान रह जाओगे
जो चिन्ह के लिये गाड़े जाते हैं ॥

१८ तौभी यहोवा इसलिये विलम्ब
करता है कि तुम पर अनुग्रह करे, और
इसलिये ऊचे उठेगा कि तुम पर दया
करे। क्योंकि यहोवा न्यायी परमेश्वर
है; क्या ही धन्य हैं वे जो उस पर आशा
लगाए रहते हैं ॥

* मूल में—जिन से।
† अर्थात् अभिमान।

* मूल में—बन्द।

१९ हे सिय्योन के लोगो तुम यरूशलेम
में बसे रहो; तुम फिर कभी न रोओगे,
वह तुम्हारी दोहाई सुनते ही तुम पर
निश्चय अनुग्रह करेगा: वह सुनते ही
तुम्हारी मानेगा। २० और चाहे प्रभु तुम्हें
विपत्ति की रोटी और दु:ख का जल भी दे,
तौभी तुम्हारे उपदेशक फिर न छिपें, और
तुम अपनी आंखों से अपने उपदेशकों को
देखते रहोगे। २१ और जब कभी तुम
दहिनी वा बाईं ओर मुड़ने लगो, तब तुम्हारे
पीछे से यह वचन तुम्हारे कानों में पड़ेगा,
मार्ग यही है, इसी पर चलो। २२ तब तुम
वह चान्दी जिस से तुम्हारी खुदी हुई
मूर्त्तियां मढ़ी हैं, और वह सोना जिस से
तुम्हारी ढली हुई मूर्त्तियां आभूषित हैं,
अशुद्ध करोगे। तुम उनको मैले कुचैले
वस्त्र की नाईं फेंक दोगे और कहोगे,
दूर हो। २३ और वह तुम्हारे लिये
जल बरसाएगा कि तुम खेत मे बीज बो
सको, और भूमि की उपज भी उत्तम और
बहुतायत से होगी। उस समय तुम्हारे
जानवरों को लम्बी-चौड़ी चराई मिलेगी
२४ और बैल और गदहे जो तुम्हारी खेती
के काम मे आएंगे, वे सूप और डलिया मे
फटका हुआ स्वादिष्ट चारा खाएंगे।
२५ और उस महासहार के समय जब
गुम्मट गिर पडेंगे, सब ऊंचे ऊंचे पहाड़ों और
पहाड़ियो पर नालियां और सोते पाए
जाएंगे। २६ उस समय यहोवा अपनी
प्रजा के लोगों का घाव बान्धेगा और उनकी
चोट चङ्गा करेगा; तब चन्द्रमा का प्रकाश
सूर्य का सा, और सूर्य का प्रकाश सातगुना
होगा, अर्थात् अठवारे भर का प्रकाश
एक दिन में होगा॥

२७ देखो, यहोवा दूर से चला आता
है, उसका प्रकोप भड़क उठा है, और
धूएं का बादल उठ रहा है; उसके होंठ
क्रोध से भरे हुए और उसकी जीभ भस्म
करनेवाली आग के समान है। २८ उसकी
सांस ऐसी उमण्डनेवाली नदी के समान
है जो गले तक पहुंचती है; वह सब
जातियों को नाश के सूप से फटकेगा,
और देश देश के लोगों को भटकाने
के लिये उनके जभड़ों मे लगाम
लगाएगा॥

२९ तब तुम पवित्र पर्व की रात का
सा गीत गाओगे, और जैसा लोग यहोवा
के पर्वत की ओर उस से मिलने को,
जो इस्राएल की चट्टान है, बांसुली बजाते
हुए जाते हैं, वैसे ही तुम्हारे मन मे भी
आनन्द होगा। ३० और यहोवा अपनी
प्रतापीवाणी सुनाएगा, और अपना क्रोध
भड़काता और आग की लौ से भस्म करता
हुआ, और प्रचण्ड आन्धी और अति
वर्षा और ओलों के साथ अपना भुजबल *
दिखाएगा। ३१ अश्शूर यहोवा के शब्द
की शक्ति से नाश हो जाएगा, वह उसे
सोंटे से मारेगा। ३२ और जब जब
यहोवा उसको दण्ड देगा †, तब तब साथ
ही डफ और वीणा बजेंगी; और वह
हाथ बढ़ाकर उसको लगातार मारता
रहेगा। ३३ बहुत काल मे तोपेत ‡ तैयार
किया गया है, वह राजा ही के लिये
ठहराया गया है, वह लम्बा-चौड़ा और
गहिरा भी बनाया गया है, वहां की
चिता मे आग और बहुत सी लकड़ी
है; यहोवा की सांस जलती हुई गन्धक
की धारा की नाईं उसको सुलगाएगी॥

* मूल में—अपनी भुजा का उतरना।
† मूल में—उस पर नेववाला दण्ड रखेगा।
‡ अर्थात् फूकने का स्थान।

**३१** हाय उन पर जो सहायता
पाने के लिये मिस्र को जाते हैं
और घोड़ों का आसरा करते हैं; जो
रथों पर भरोसा रखते क्योंकि वे बहुत
हैं, और सवारों पर, क्योंकि वे अति
बलवान हैं, पर इस्राएल के पवित्र की
ओर दृष्टि नहीं करते और न यहोवा
की खोज करते हैं! २ परन्तु वह भी
बुद्धिमान है और दुःख देगा, वह अपने
वचन न टालेगा, परन्तु उठकर कुकर्मियों के
घराने पर और अनर्थकारियों के सहायकों
पर भी चढ़ाई करेगा। ३ मिस्री लोग
ईश्वर नहीं, मनुष्य ही हैं; और उनके
घोड़े आत्मा नहीं, मांस ही हैं। जब
यहोवा हाथ बढ़ाएगा, तब सहायता करने-
वाले और सहायता चाहनेवाले दोनों
ठोकर खाकर गिरेंगे, और वे सब के सब
एक संग नष्ट हो जाएंगे॥

४ फिर यहोवा ने मुझ से यों कहा,
जिस प्रकार सिंह वा जवान सिंह जब
अपने अहेर पर गुर्राता हो, और चरवाहे
इकट्ठे होकर उसके विरुद्ध बड़ी भीड़
लगाएं, तौभी वह उनके बोल से न घबराएगा
और न उनके कोलाहल के कारण दबेगा,
उसी प्रकार सेनाओं का यहोवा, सिय्योन
पर्वत और यरूशलेम की पहाड़ी पर,
युद्ध करने को उतरेगा। ५ पख फैलाई
हुई चिड़ियों की नाईं सेनाओं का यहोवा
यरूशलेम की रक्षा करेगा; वह उसकी
रक्षा करके बचाएगा, और उसको बिन
छूए ही * उद्धार करेगा॥

६ हे इस्राएलियो, जिसके विरुद्ध तुम
ने भारी † बलवा किया है, उसी की ओर
फिरो। ७ उस समय तुम लोग सोने
चान्दी की अपनी अपनी मूर्त्तियों से जिन्हें
तुम * बनाकर पापी हो गए हो घृणा
करोगे। ८ तब अश्शूर उस तलवार से
गिराया जाएगा जो मनुष्य की नहीं;
वह उस तलवार का कौर हो जाएगा
जो आदमी की नहीं; और वह तलवार
के साम्हने से भागेगा और उसके जवान
बेगार में पकड़े जाएंगे। ९ वह भय के
मारे अपने सुन्दर भवन से जाता रहेगा,
और उसके हाकिम घबराहट के कारण
ध्वजा त्याग कर भाग जाएंगे, यहोवा जिस
की अग्नि सिय्योन में और जिसका भट्ठा
यरूशलेम में है, उसी की यह वाणी है॥

**३२** देखो, एक राजा धर्म से राज्य
करेगा, और राजकुमार न्याय से
हुकूमत करेंगे। २ हर एक मानो आंधी
से छिपने का स्थान, और बौछार से
आड़ होगा, या निर्जल देश में जल के
झरने, व तप्त भूमि में बड़ी चट्टान की
छाया। ३ उस समय देखनेवालों की
आंखें धुंधली न होंगी, और सुननेवालों
के कान लगे रहेंगे। ४ उतावलों के मन
ज्ञान की बातें समझेंगे, और तुतलानेवालों
की जीभ फुर्ती से और साफ बोलेगी।
५ मूढ़ फिर उदार न कहलाएगा और न
कंजूस दानी कहा जाएगा। ६ क्योंकि
मूढ़ तो मूढ़ता ही की बातें बोलता और
मन में अनर्थ ही गढ़ता रहता है कि वह
बिन भक्ति के काम करे और यहोवा के
विरुद्ध झूठ कहे, भूखे को भूखा ही रहने
दें और प्यासे का जल रोक रखे। ७ छली
की चालें बुरी होती हैं, वह दुष्ट युक्तियां
निकालता है कि दरिद्र को भी झूठी
बातों में लूटे जब कि वे ठीक और नम्रता

* मूल में—और लांघकर।
† मूल में—गहिरा करके।

* मूल में—जिन्हें तुम्हारे हाथ।

से भी बोलते हों। ८ परन्तु उदार मनुष्य
उदारता ही की युक्तियां निकालता है, वह
उदारता मे स्थिर भी रहेगा ।।

९ हे सुखी स्त्रियो, उठकर मेरी सुनो;
हे निश्चिन्त पुत्रियो, मेरे वचन की ओर
कान लगाओ। १० हे निश्चिन्त स्त्रियो,
वर्ष भर से कुछ ही अधिक समय में तुम
विकल हो जाओगी, क्योंकि तोड़ने को
दाखें न होंगी और न किसी भांति के
फल हाथ लगेंगे। ११ हे सुखी स्त्रियो,
थरथराओ, हे निश्चिन्त स्त्रियो, विकल
हो, अपने अपने वस्त्र उतारकर अपनी
अपनी कमर में टाट कसो। १२ वे
मनभाऊ खेतों और फलवन्त दाखलताओं
के लिये छाती पीटेंगी। १३ मेरे लोगों
के वरन प्रसन्न नगर के सब हर्ष भरे
घरों मे भी भाति भाति के कटीले पेड
उपजेंगे। १४ क्योंकि राजभवन त्यागा
जाएगा, कोलाहल से भरा नगर सुनसान
हो जाएगा; और पहाड़ी और उन पर के
पहरुओं के घर सदा के लिये मादे और
जगली गदहों का विहारस्थान और घरैलू
पशुओं की चराई उस समय तक बने
रहेंगे १५ जब तक आत्मा ऊपर से
हम पर उण्डेला न जाए, और जंगल
फलदायक बारी न बने, और फलदायक
बारी फिर वन न गिनी जाए। १६ तब
उस जंगल मे न्याय बसेगा, और उस
फलदायक बारी मे धर्म रहेगा। १७ और
धर्म का फल शान्ति और उसका परिणाम
सदा का चैन और निश्चिन्त रहना होगा।
१८ मेरे लोग शान्ति के स्थानों मे निश्चिन्त
रहेंगे, और विश्राम के स्थानों में सुख से
रहेंगे। १९ और वन के विनाश के
समय ओले गिरेंगे, और नगर पूरी रीति
से चौपट हो जाएगा। २० क्या ही
धन्य हो तुम जो सब जलाशयों के पास
बीज बोते, और बैलों और गदहों को
स्वतन्त्रता से चराते * हो ।।

३३ हाय तुझ नाश करनेवाले पर
जो नाश नही गया था; हाय
तुझ विश्वासघाती पर, जिसके साथ
विश्वासघात नही किया गया! जब तू
नाश कर चुके, तब तू नाश किया जाएगा,
और जब तू विश्वासघात कर चुके, तब
तेरे साथ विश्वासघात किया जाएगा ।।

२ हे यहोवा, हम लोगों पर अनुग्रह
कर, हम तेरी ही बाट जोहते हैं। भोर
को तू उनका भुजबल, संकट के समय
हमारा उद्धारकर्त्ता ठहर। ३ हुल्लड़ सुनते
ही देश देश के लोग भाग गए, तेरे
उठने पर अन्यजातिया तितर-बितर हुई।
४ और जैसे टिड्डिया चट करती है वैसे
ही तुम्हारी लूट चट की जाएगी, और जैसे
टिड्डियां टूट पडती है, वैसे ही वे उस पर
टूट पडेंगे ।।

५ यहोवा महान हुआ है, वह ऊचे
पर रहता है, उस ने सिय्योन को न्याय
और धर्म से परिपूर्ण किया है; ६ और
उद्धार, बुद्धि और ज्ञान की बहुतायत
तेरे दिनों का आधार होगी, यहोवा का
भय उसका धन होगा ।।

७ देख, उनके शूरवीर बाहर चिल्ला
रहे है; सधि के दूत बिलक बिलककर
रो रहे है। ८ राजमार्ग सुनसान पड़े
है, उन पर बटोही अब नही चलते।
उस ने वाचा को टाल दिया, नगरों को
तुच्छ जाना, उस ने मनुष्य को कुछ न
समझा। ९ पृथ्वी विलाप करती और
मुर्झा गई है; लबानोन कुम्हला गया और

* मूल में—गदहों के पैर भेजते।

उस पर सियाही छा गई है; शारोन
मरुभूमि के समान हो गया; बाशान
और कर्मेल में पतझड़ हो रहा है ।।
१० यहोवा कहता है, अब मैं उठूंगा,
मैं अपना प्रताप दिखाऊंगा *; अब मैं
महान ठहरूंगा। ११ तुम मे सूखी घास
का गर्भ रहेगा, तुम से भूसी उत्पन्न होगी;
तुम्हारी सांस आग है जो तुम्हे भस्म करेगी।
१२ देश देश के लोग फूंके हुए चूने के
समान हो जाएंगे, और कटे हुए कटीले
पेडों की नाई आग मे जलाए जाएंगे ।।
१३ हे दूर दूर के लोगो, सुनो कि
मैं ने क्या किया है? और तुम भी जो
निकट हो, मेरा पराक्रम जान लो।
१४ सिय्योन के पापी थरथरा गए है:
भक्तिहीनो को कपकपी लगी है. हम मे
से कौन प्रचण्ड आग मे रह सकता?
हम मे से कौन उस आग मे बना रह
सकता है जो कभी नही बुझेगी? १५ जो
धर्म से चलता और सीधी बाते बोलता;
जो अन्धेर के लाभ से घृणा करता, जो
घूस नही लेता †; जो खून की बात सुनने
से कान बन्द करता, और बुराई देखने से
आंख मूंद लेता है। वही ऊंचे स्थानों
मे निवास करेगा। १६ वह चट्टानों के
गढ़ों मे शरण लिए हुए रहेगा; उसको
रोटी मिलेगी और पानी की घटी कभी
न होगी ‡ ।।
१७ तू अपनी आंखों से राजा को
उसकी शोभा सहित देखेगा; और लम्बे
चौड़े देश पर दृष्टि करेगा। १८ तू
भय के दिनों को स्मरण करेगा : लेखा

* मूल में—अपने को ऊंचा करूंगा।
† मूल में—घूस थामने से अपने हाथ झटक देता।
‡ मूल में—उसका पानी अटल है।

लेनेवाला और कर तौल कर लेनेवाला
कहां रहा? गुम्मटों का गिननेवाला कहां
रहा? १९ जिनकी कठिन भाषा * तू
नही समझता, और जिनकी लड़बड़ाती
जीभ की बात तू नही बूझ सकता उन
निर्दय लोगों को तू फिर न देखेगा।
२० हमारे पर्व के नगर सिय्योन पर दृष्टि
कर! तू अपनी आंखों से यरूशलेम को
देखेगा, वह विश्राम का स्थान, और ऐसा
तम्बू है जो कभी गिराया नही जाएगा,
जिसका कोई खूंटा कभी उखाडा न
जाएगा, और न कोई रस्सी कभी टूटेगी।
२१ वहां महाप्रतापी यहोवा हमारे लिये
रहेगा, वह बहुत बड़ी बडी नदियों और
नहरो का स्थान होगा, जिस मे डांड़वाली
नाव न चलेगी और न शोभायमान जहाज
उस में होकर जाएगा। २२ क्योंकि
यहोवा हमारा न्यायी, यहोवा हमारा
हाकिम, यहोवा हमारा राजा है; वही
हमारा उद्धार करेगा ।।
२३ तेरी रस्सियां ढीली हो गई, वे
मस्तूल की जड़ को दृढ़ न रख सकीं,
और न पाल को तान सकी ।।
तब बडी लूट छीनकर बांटी गई,
लगडे लोग भी लूट के भागी हुए।
२४ कोई निवासी न कहेगा कि मैं रोगी
हूं; और जो लोग उस में बसेंगे, उनका
अधर्म क्षमा किया जाएगा ।।

३४ हे जाति जाति के लोगो,
सुनने के लिये निकट आओ,
और हे राज्य राज्य के लोगो, ध्यान से
सुनो! पृथ्वी भी, और जो कुछ उस में
है, जगत और जो कुछ उस में उत्पन्न
होता है, सब सुनो। २ यहोवा सब

* मूल में—गहिरे होंठवाले लोग।

जातियों पर क्रोध कर रहा है, और उनकी
सारी सेना पर उसकी जलजलाहट भड़की
हुई है, उस ने उनको सत्यानाश होने,
और सहार होने को छोड दिया है।
३ उनके मारे हुए फेंक दिये जाएंगे, और
उनकी लोथो की दुर्गन्ध उठेगी; उनके
लोहू से पहाड गल जाएंगे। ४ आकाश
के सारे गण जाते रहेंगे और आकाश
कागज की नाईं लपेटा जाएगा। और
जैसे दाखलता वा अजीर के वृक्ष के पत्ते
मुर्झाकर गिर जाते है, वैसे ही उसके
सारे गण धुधले होकर जाते रहेंगे ।।

५ क्योंकि मेरी तलवार आकाश मे
पीकर तृप्त हुई है, देखो, वह न्याय
करने को एदोम पर, और जिन पर मेरा
शाप है उन पर पड़ेगी। ६ यहोवा की
तलवार लोहू से भर गई है, वह चर्बी
से और भेडों के बच्चों और बकरों के
लोहू से, और मेढो के गुर्दों की चर्बी से
तृप्त हुई है। क्योंकि बोस्रा नगर मे
यहोवा का एक यज्ञ और एदोम देश मे
बड़ा सहार हुआ है। ७ उनके सग
जंगली साढ़ और बछड़े और बैल वध
होंगे, और उनकी भूमि लोहू से भीग
जाएगी और वहां की मिट्टी चर्बी से
अघा जाएगी ।।

८ क्योकि पलटा लेने को यहोवा का
एक दिन और सिय्योन का मुक़द्दमा
चुकाने का एक वर्ष नियुक्त है। ९ और
एदोम की नदियां राल से और उसकी
मिट्टी गन्धक से बदल जाएगी; उसकी
भूमि जलती हुई राल बन जाएगी।
१० वह रात-दिन न बुझेगी; उसका
धूंआं सदैव उठता रहेगा। युग युग वह
उजाड़ पड़ा रहेगा; कोई उस मे से होकर
कभी न चलेगा। ११ उस में धनेशपक्षी
और साही पाए जाएगे और वह उल्लू
और कौवे का बसेरा होगा। वह उस पर
गड़बड की डोरी और सुनसानी का
साहूल * तानेगा। १२ वहां न तो रईस
होगे और न ऐसा कोई होगा जो राज्य
करने को ठहराया † जाए; उसके सब
हाकिमों का अन्त होगा ।।

१३ उसके महलों में कटीले पेड़,
गढ़ों मे बिच्छू पौधे और झाड उगेंगे।
वह गीदडों का वासस्थान और शुतुर्मुर्गों
का आगन हो जाएगा। १४ वहा निर्जल
देश के जन्तु सियारों के संग मिलकर
बसेंगे और रोआर जन्तु एक दूसरे को
बुलाएगे, वहां लीलीत नाम जन्तु वास-
स्थान पाकर चैन से रहेगा ।।

१५ वहा उडनेवाली सांपिन का बिल
होगा, वे अण्डे देकर उन्हे सेवेंगी और
अपनी छाया मे बटोर लेंगी; वहां गिद्ध
अपनी साथिन के साथ इकट्ठे रहेंगे।
१६ यहोवा की पुस्तक से ढूंढकर पढ़ो:
इन मे से एक भी बात बिना पूरा हुए न
रहेगी; कोई बिना जोडा न रहेगा।
क्योंकि मैं ने अपने मुह से यह आज्ञा दी
है और उसी की आत्मा ने उन्हे इकट्ठा
किया है। १७ उसी ने उनके लिये चिट्ठी
डाली, उसी ने अपने हाथ से डोरी डालकर
उस देश को उनके लिये बांट दिया है;
वह सर्वदा उनका ही बना रहेगा और वे
पीढी से पीढी तक उस मे बसे रहेंगे ।।

३५ जंगल और निर्जल देश
प्रफुल्लित होंगे, मरुभूमि मगन
होकर केसर की नाईं फूलेगी; २ वह
अत्यन्त प्रफुल्लित होगी और आनन्द के
साथ जयजयकार करेगी। उसकी शोभा

* मूल में—पत्थर। † मूल में—बुलाया।

लबानोन की सी होगी और वह कर्मेल
और शारोन के तुल्य तेजोमय हो जाएगी।
वे यहोवा की शोभा और हमारे परमेश्वर
का तेज देखेंगे ।।

३ ढीले हाथों को दृढ़ करो और
थरथराते हुए घुटनों को स्थिर करो।
४ घबरानेवालों से कहो, हियाव बान्धो,
मत डरो! देखो, तुम्हारा परमेश्वर पलटा
लेने और प्रतिफल देने को आ रहा है। हां,
परमेश्वर आकर तुम्हारा उद्धार करेगा ।।

५ तब अन्धों की आंखें खोली जाएगी
और बहिरों के कान भी खोले जाएंगे;
६ तब लंगडा हरिण की सी चौकडियां
भरेगा और गूंगे अपनी जीभ से जयजयकार
करेंगे। क्योंकि जंगल में जल के सोते
फूट निकलेंगे और मरुभूमि मे नदिया
बहने लगेंगी; ७ मृगतृष्णा ताल बन
जाएगी और सूखी भूमि मे सोते फूटेंगे;
और जिस स्थान में सियार बैठा करते
है उस मे घास और नरकट और
सरकण्डे होंगे ।।

८ और वहां एक सड़क अर्थात् राजमार्ग
होगा, उसका नाम पवित्र मार्ग होगा;
कोई अशुद्ध जन उस पर से न चलने
पाएगा; वह तो उन्ही के लिये रहेगा
और उस मार्ग पर जो चलेंगे वह चाहे
मूर्ख भी हों तौभी कभी न भटकेंगे।
९ वहां सिंह न होगा और कोई हिंसक
जन्तु उस पर न चढ़ेगा न वहां पाया
जाएगा; परन्तु छुड़ाए हुए उस में नित
चलेंगे। १० और यहोवा के छुड़ाए हुए
लोग लौटकर जयजयकार करते हुए
सिय्योन में आएंगे; और उनके सिर पर
सदा का आनन्द होगा; वे हर्ष और
आनन्द पाएंगे और शोक और लम्बी
सांस का लेना जाता रहेगा ।।

३६ हिजकिय्याह राजा के चौदहवें
वर्ष में, अश्शूर के राजा सन्हेरीब
ने यहूदा के सब गढ़वाले नगरों पर चढ़ाई
करके उनको ले लिया। २ और अश्शूर
के राजा ने रबशाके को बड़ी सेना देकर
लाकीश से यरूशलेम के पास हिजकिय्याह
राजा के विरुद्ध भेज दिया। और वह
उत्तरी पोखरे की नाली के पास धोबियों
के खेत की सडक पर जाकर खडा हुआ।
३ तब हिल्किय्याह का पुत्र एल्याकीम
जो राजघराने के काम पर नियुक्त था,
और शेब्ना जो मन्त्री था, और आसाप
का पुत्र योआह जो इतिहास का लेखक
था, ये तीनों उस से मिलने को बाहर
निकल गए ।।

४ रबशाके ने उन से कहा, हिजकिय्याह
से कहो, महाराजाधिराज अश्शूर का
राजा यों कहता है कि तूं किसका भरोसा
किए बैठा है? ५ मेरा कहना है कि
क्या मुंह से बातें बनाना ही युद्ध के लिये
पराक्रम और युक्ति है? तू किस पर
भरोसा रखता हैं कि तू ने मुझ से बलवा
किया है? ६ सुन, तू तो उस कुचले
हुए नरकट अर्थात् मिस्र पर भरोसा
रखता है, उस पर यदि कोई टेक लगाए
तो वह उसके हाथ में चुभकर छेद कर
देगा। मिस्र का राजा फिरौन उन सब
के साथ ऐसा ही करता है जो उस पर
भरोसा रखते हें। ७ फिर यदि तू मुझ
से कहे, हमारा भरोसा अपने परमेश्वर
यहोवा पर है, तो क्या वह वही नहीं है
जिसके ऊंचे स्थानों और वेदियों को
ढा कर हिजकिय्याह ने यहूदा और यरूशलेम
के लोगों से कहा कि तुम इस वेदी
के साम्हने दण्डवत् किया करो?
८ इसलिये अब मेरे स्वामी अश्शूर के

राजा के साथ बाचा बान्ध तब मैं तुझे
दो हजार घोड़े दूंगा यदि तू उन पर
सवार चढ़ा सके। ९ फिर तू रथों और
सवारों के लिये मिस्र पर भरोसा रखकर
मेरे स्वामी के छोटे से छोटे कर्मचारी *
को भी कैसे हरा सकेगा? १० क्या
मैं ने यहोवा के बिना कहे इस देश को
उजाड़ने के लिये चढ़ाई की है? यहोवा
ने मुझ से कहा है, उस देश पर चढ़ाई
करके उसे उजाड़ दे॥

११ तब एल्याकीम, शेब्ना और योआह
ने रबशाके से कहा, अपने दासों से अरामी
भाषा में बात कर क्योंकि हम उसे समझते
हैं; हम से यहूदी भाषा में शहरपनाह
पर बैठे हुए लोगों के सुनते बातें न कर।
१२ रबशाके ने कहा, क्या मेरे स्वामी
ने मुझे तेरे स्वामी ही के वा तुम्हारे
ही पास ये बातें कहने को भेजा है?
क्या उस ने मुझे उन लोगों के पास नहीं
भेजा जो शहरपनाह पर बैठे हैं जिन्हें
तुम्हारे संग अपनी विष्ठा खाना और
अपना मूत्र पीना पड़ेगा?

१३ तब रबशाके ने खड़े होकर यहूदी
भाषा में ऊंचे शब्द से कहा, महाराजाधिराज
अश्शूर के राजा की बातें सुनो! १४ राजा
यों कहता है, हिजकिय्याह तुम को धोखा
न दे, क्योंकि वह तुम्हें बचा न सकेगा।
१५ ऐसा न हो कि हिजकिय्याह तुम से
यह कहकर भुलवा दे कि यहोवा निश्चय
हम को बचाएगा कि यह नगर अश्शूर
के राजा के वश में न पड़ेगा। १६ हिज-
किय्याह की मत सुनो; अश्शूर का राजा
कहता है, भेंट भेजकर मुझे प्रसन्न करो †
और मेरे पास निकल आओ; तब तुम
अपनी अपनी दाखलता और अंजीर के
वृक्ष के फल खा पाओगे, और अपने अपने
कुण्ड का पानी पिया करोगे; १७ जब
तक मैं आकर तुम को ऐसे देश में न
ले जाऊं जो तुम्हारे देश के समान अनाज
और नये दाखमधु का देश और रोटी
और दाख की बारियों का देश है।
१८ ऐसा न हो कि हिजकिय्याह यह
कहकर तुम को बहकाए कि यहोवा हम
को बचाएगा। क्या और जातियों के
देवताओं ने अपने अपने देश को अश्शूर
के राजा के हाथ से बचाया है?
१९ हमात और अर्पाद के देवता कहां
रहे? सपर्वैम के देवता कहां रहे? क्या
उन्हों ने शोमरोन को मेरे हाथ से बचाया?
२० देश देश के सब देवताओं में से ऐसा
कौन है जिस ने अपने देश को मेरे हाथ
से बचाया हो? फिर क्या यहोवा यरूशलेम
को मेरे हाथ से बचाएगा?

२१ परन्तु वे चुप रहे और उसके
उत्तर में एक बात भी न कही, क्योंकि
राजा की ऐसी आज्ञा थी कि उसको
उत्तर न देना। २२ तब हिल्किय्याह का
पुत्र एल्याकीम जो राजघराने के काम
पर नियुक्त था और शेब्ना जो मन्त्री था
और आसाप का पुत्र योआह जो इतिहास
का लेखक था, इन्हों ने हिजकिय्याह के
पास वस्त्र फाड़े हुए जाकर रबशाके की
बातें कह सुनाईं॥

३७ जब हिजकिय्याह राजा ने यह
सुना, तब वह अपने वस्त्र फाड़
और टाट ओढ़कर यहोवा के भवन में
गया। २ और उस ने एल्याकीम को
जो राजघराने के काम पर नियुक्त था

* मूल में—कर्मचारियों में से एक अधिपति का भी मुंह फेरके।

† मूल में—मेरे साथ आशीर्वाद करो।

और शेब्ना मन्त्री को और याजकों के
पुरनियों को जो सब टाट ओढ़े हुए थे,
आमोस के पुत्र यशायाह नबी के पास
भेज दिया। ३ उन्हों ने उस से कहा,
हिजकिय्याह यों कहता है कि आज का
दिन संकट और उलहने और निन्दा का
दिन है, बच्चे जन्मने पर हुए पर जच्चा को
जनने का बल न रहा। ४ सम्भव है
कि तेरे परमेश्वर यहोवा ने रबशाके की
बातें सुनी जिसे उसके स्वामी अश्शूर के
राजा ने जीवते परमेश्वर की निन्दा करने
को भेजा है, और जो बातें तेरे परमेश्वर
यहोवा ने सुनी है उन्हे दपटे; सो तू
इन बचे हुओं के लिये जो रह गए हैं,
प्रार्थना कर * ।।

५ जब हिजकिय्याह राजा के कर्मचारी
यशायाह के पास आए। ६ तब यशायाह
ने उन से कहा, अपने स्वामी से कहो,
यहोवा यों कहता है कि जो वचन तू ने
सुने है जिनके द्वारा अश्शूर के राजा के
जनों ने मेरी निन्दा की है, उनके कारण
मत डर। ७ सुन, मैं उसके मन मे
प्रेरणा करूंगा जिस से वह कुछ समाचार
सुनकर अपने देश को लौट जाए, और
मैं उसको उसी के देश मे तलवार से
मरवा डालूंगा ।।

८ तब रबशाके ने लौटकर अश्शूर के
राजा को लिब्ना नगर से युद्ध करते पाया;
क्योंकि उस ने सुना था कि वह लाकीश
के पास से उठ गया है। ९ उस ने
कूश के राजा तिर्हाका के विषय यह
सुना कि वह उस से लड़ने को निकला
है। तब उस ने हिजकिय्याह के पास
दूतों को यह कहकर भेजा १० कि तुम

* मूल में—प्रार्थना उठा।

यहूदा के राजा हिजकिय्याह से यों कहना,
तेरा परमेश्वर जिस पर तू भरोसा करता
है, यह कहकर तुझे धोखा न देने पाए
कि यरूशलेम अश्शूर के राजा के वश में
न पड़ेगा। ११ देख, तू ने सुना है कि
अश्शूर के राजाओं ने सब देशों से कैसा
व्यवहार किया कि उन्हे सत्यानाश ही
कर दिया। १२ फिर क्या तू बच
जाएगा ? गोजान और हारान और रेसेप में
रहनेवाली जिन जातियों को और तलस्सार
में रहनेवाले एदेनी लोगों को मेरे पुरखाओं
ने नाश किया, क्या उनके देवताओं ने
उन्हें बचा लिया ? १३ हमात का राजा,
अर्पाद का राजा, सपर्वैम नगर का राजा,
और हेना और इव्वा के राजा, ये सब
कहा गए ?

१४ इस पत्री को हिजकिय्याह ने
दूतों के हाथ से लेकर पढ़ा; तब उस ने
यहोवा के भवन मे जाकर उस पत्री को
यहोवा के साम्हने फैला दिया। १५ और
यहोवा से यह प्रार्थना की, १६ हे सेनाओं
के यहोवा, हे करूबों पर विराजमान
इस्राएल के परमेश्वर, पृथ्वी के सब राज्यों
के ऊपर केवल तू ही परमेश्वर है;
आकाश और पृथ्वी को तू ही ने बनाया
है। १७ हे यहोवा, कान लगाकर सुन;
हे यहोवा आंख खोलकर देख; और
सन्हेरीब के सब वचनों को सुन ले, जिस
ने जीवते परमेश्वर की निन्दा करने को
लिख भेजा है। १८ हे यहोवा, सच तो
है कि अश्शूर के राजाओं ने सब जातियों
के देशों को * उजाड़ा है १९ और उनके
देवताओं को आग में झोंका है; क्योंकि
वे ईश्वर न थे, वे केवल मनुष्यों की

* मूल में—सब देशों और उनकी भूमि को।

कारीगरी, काठ और पत्थर ही थे; इस
कारण वे उनको नाश कर सके। २० अब
हे हमारे परमेश्वर यहोवा, तू हमें उसके
हाथ से बचा जिस से पृथ्वी के राज्य
राज्य के लोग जान लें कि केवल तू ही
यहोवा है।।

२१ तब आमोस के पुत्र यशायाह ने
हिजकिय्याह के पास यह कहला भेजा,
इस्राएल का परमेश्वर यहोवा यों कहता
है, तू ने जो अश्शूर के राजा सन्हेरीब
के विषय मे मुझ से प्रार्थना की है,
२२ उसके विषय यहोवा ने यह वचन
कहा है, सिय्योन की कुमारी कन्या तुझे
तुच्छ जानती है और ठट्ठों मे उडाती है,
यरूशलेम की पुत्री तुझ पर सिर हिलाती
है।।

२३ तू ने किस की नामधराई और
निन्दा की है? और तू जो बडा बोल
बोला और घमण्ड किया है,* वह किस
के विरुद्ध किया है? इस्राएल के पवित्र
के विरुद्ध! २४ अपने कर्मचारियों के
द्वारा तू ने प्रभु की निन्दा करके कहा
है कि बहुत से रथ लेकर मैं पर्वतों की
चोटियों पर वरन लबानोन के बीच तक
चढ़ आया हू; मैं उसके ऊंचे ऊंचे देवदारो
और अच्छे अच्छे सनौबरों को काट
डालूगा और उसके दूर दूर के ऊंचे स्थानों
में और उसके वन की फलदाई बारियों
मे प्रवेश करूंगा। २५ मैं ने खुदवाकर
पानी पिया और मिस्र की नहरों में पांव
धरते ही उन्हे सुखा दिया। २६ क्या
तू ने नहीं सुना कि प्राचीनकाल से मैं ने
यही ठाना और पूर्वकाल से इसकी तैयारी
की थी? इसलिये अब मैं ने यह पूरा भी
किया है कि तू गढ़वाले नगरों को खण्डहर
ही खण्डहर कर दे। २७ इसी कारण
उनके रहनेवालों का बल घट गया और
वे विस्मित और लज्जित हुए: वे मैदान
के छोटे छोटे पेड़ों और हरी घास और
छत पर की घास और ऐसे अनाज* के
समान हो गए जो बढ़ने से पहिले ही
सूख जाता है।।

२८ मैं तो तेरा बैठना, कूच करना
और लौट आना जानता हूं; और यह
भी कि तू मुझ पर अपना क्रोध भड़काता
है। २९ इस कारण कि तू मुझ पर
अपना क्रोध भड़काता और तेरे अभिमान
की बाते मेरे कानों में पड़ी हैं, मैं तेरी
नाक में नकेल डालकर और तेरे मुंह मे
अपनी लगाम लगाकर जिस मार्ग से तू
आया है उसी मार्ग से तुझे लौटा दूंगा।।

३० और तेरे लिये यह चिन्ह होगा
कि इस वर्ष तो तुम उसे खाओगे जो आप
से आप उगे, और दूसरे वर्ष वह जो उस से
उत्पन्न हो, और तीसरे वर्ष बीज बोकर
उसे लवने पाओगे और दाख की बारियां
लगाने और उनका फल खाने पाओगे।
३१ और यहूदा के घराने के बचे हुए लोग
फिर जड † पकड़ेंगे और फूलें-फलेंगे ‡,
३२ क्योंकि यरूशलेम से बचे हुए और
सिय्योन पर्वत से भागे हुए लोग निकलेंगे।
सेनाओं का यहोवा अपनी जलन के कारण
यह काम करेगा §।।

३३ इसलिये यहोवा अश्शूर के राजा
के विषय यों कहता है कि वह इस नगर

* मूल में—अपनी आंखें ऊपर की ओर उठाईं।

* मूल में—खेत।

† मूल में—नीचे की ओर जड़।

‡ मूल में—ऊपर की ओर फलेंगे।

§ मूल में—सेनाओं के यहोवा की जलन यह करेगी।

में प्रवेश करने, वरन इस पर एक तीर
भी मारने न पाएगा; और न वह ढाल
लेकर इसके साम्हने आने वा इसके विरुद्ध
दमदमा बान्धने पाएगा। ३४ जिस मार्ग
से वह आया है उसी से वह लौट भी
जाएगा और इस नगर मे प्रवेश न करने
पाएगा, यहोवा की यही वाणी है।
३५ क्योंकि मैं अपने निमित्त और अपने
दास दाऊद के निमित्त, इस नगर की
रक्षा करके उसे बचाऊंगा ।।

३६ तब यहोवा के दूत ने निकलकर
अश्शूरियों की छावनी मे एक लाख
पचासी हजार पुरुषो को मारा; और
भोर को जब लोग सवेरे उठे तब क्या
देखा कि लोथ ही लोथ पडी हे। ३७ तब
अश्शूर का राजा सन्हेरीब चल दिया
और लौटकर नीनवे मे रहने लगा।
३८ वहां वह अपने देवता निस्रोक के
मन्दिर मे दण्डवत् कर रहा था कि इतने
में उसके पुत्र अद्रम्मेलेक और शरेसेर ने
उसको तलवार से मारा और अरारात
देश मे भाग गए। और उसका पुत्र
एसर्हद्दोन उसके स्थान पर राज्य करने
लगा ।।

**३८** उन दिनों मे हिजकिय्याह
ऐसा रोगी हुआ कि वह मरने
पर था। और आमोस के पुत्र यशायाह
नबी ने उसके पास जाकर कहा, यहोवा
यों कहता है, अपने घराने के विषय जो
आज्ञा देनी हो वह दे, क्योंकि तू न बचेगा
मर ही जाएगा। २ तब हिजकिय्याह
ने भीत की ओर मुंह फेरकर यहोवा से
प्रार्थना करके कहा; ३ हे यहोवा, मै
बिनती करता हूं, स्मरण कर कि मै
सच्चाई और खरे मन से अपने को तेरे
सम्मुख जानकर * चलता आया हूं और जो
तेरी दृष्टि मे उचित था वही करता आया
हूं। और हिजकिय्याह बिलक बिलक-
कर रोने लगा। ४ तब यहोवा का यह
वचन यशायाह के पास पहुचा, ५ जाकर
हिजकिय्याह से कह कि तेरे मूलपुरुष
दाऊद का परमेश्वर यहोवा यों कहता है,
मै ने तेरी प्रार्थना सुनी और तेरे आंसू
देखे है; सुन, मै तेरी आयु पन्द्रह वर्ष
और बढ़ा दूगा। ६ अश्शूर के राजा के
हाथ से मै तेरी और इस नगर की रक्षा
करके बचाऊंगा ।।

७ यहोवा अपने इस कहे हुए वचन को
पूरा करेगा, ८ और यहोवा की ओर से
इस बात का तेरे लिये यह चिन्ह होगा
कि धूप की छाया जो आहाज की धूपघडी
मे ढल गई है, मै दस अंश पीछे की ओर
लौटा दूगा। सो वह छाया जो दस अश
ढल चुकी थी लौट गई ।।

९ यहूदा के राजा हिजकिय्याह का
लेख जो उस ने लिखा जब वह रोगी
होकर चगा हो गया था, वह यह है :

१० मै ने कहा, अपनी आयु के बीच † ही
मैं अधोलोक के फाटकों मे प्रवेश
करूगा;
क्योंकि मेरी शेष आयु हर ली गई
है।
११ मै ने कहा, मै याह को जीवितों की
भूमि मे फिर न देखने पाऊंगा;
इस लोक के निवासियों को मै फिर
न देखूगा।
१२ मेरा घर ‡ चरवाहे के तम्बू की नाईं
उठा लिया गया है;

---

* मूल में—तेरे साम्हने।
† मूल में—मौन में।
‡ वा मेरी आयु।

मैं ने जोलाहे की नाईं अपने जीवन
को लपेट दिया है; वह मुझे तांत
से काट लेगा;
एक ही दिन मे * तू मेरा अन्त कर
डालेगा।
१३ मैं भोर तक अपने मन को शान्त
करता रहा;
वह सिंह की नाईं मेरी सब हड्डियो
को तोडता है;
एक ही दिन मे तू मेरा अन्त कर
डालता है ।।
१४ मैं सूपाबेनें वा सारस की नाईं च्यूं
च्यूं करता,
मैं पिण्डुक की नाईं विलाप करता
हूं। मेरी आंखे ऊपर देखते देखते
पत्थरा गई है।
हे यहोवा, मुझ पर अन्धेर हो रहा
है; तू मेरा सहारा हो!
१५ मैं क्या कहूं? उसी ने मुझ से
प्रतिज्ञा की और पूरा भी किया
है।
मैं जीवन भर कडुआहट के साथ
धीरे धीरे चलता रहूंगा ।।
१६ हे प्रभु, इन्ही बातों से लोग जीवित है,
और इन सभों से मेरी आत्मा को
जीवन मिलता है।
तू मुझे चगा कर और मुझे जीवित
रख!
१७ देख, शान्ति ही के लिये मुझे बड़ी
कडुआहट मिली;
परन्तु तू ने स्नेह करके मुझे विनाश
के गड़हे से निकाला है,
क्योंकि मेरे सब पापों को तू ने
अपनी पीठ के पीछे फेंक दिया है।

* मूल में—दिन से रात लों।

१८ क्योंकि अधोलोक तेरा धन्यवाद नही
कर सकता, न मृत्यु तेरी स्तुति
कर सकती है;
जो कबर मे पडे वे तेरी सच्चाई
की आशा नहीं रख सकते
१९ जीवित*, हां जीवित ही तेरा धन्यवाद
करता है, जैसा मै आज कर रहा
हूं;
पिता तेरी सच्चाई का समाचार
पुत्रों को देता है ।।
२० यहोवा मेरा उद्धार करेगा,
इसलिये हम जीवन भर यहोवा के
भवन मे
तारवाले बाजों पर अपने † रचे हुए
गीत गाते रहेंगे ।।
२१ यशायाह ने कहा था, अंजीरों की
एक टिकिया बनाकर हिजकिय्याह के फोड़े
पर बान्धी जाए, तब वह बचेगा।
२२ और हिजकिय्याह ने पूछा था कि
इसका क्या चिन्ह है कि मै यहोवा के
भवन को फिर जाने पाऊंगा?

३९ उस समय बलदान का पुत्र
मरोदक बलदान, जो बाबुल का
राजा था, उस ने हिजकिय्याह के रोगी
होने और फिर चंगे हो जाने की चर्चा
सुनकर उसके पास पत्री और भेंट भेजी।
२ इन से हिजकिय्याह ने प्रसन्न होकर
अपने अनमोल पदार्थों का भण्डार और
चान्दी, सोना, सुगन्ध द्रव्य, उत्तम तेल
और अपने हथियारों का सब घर और
अपने भण्डारों में जो जो वस्तुए थी,
वे सब उनको दिखलाईं। हिजकिय्याह
के भवन और राज्य भर मे कोई ऐसी

* मूल में—जीवता जीवता।
† मूल में—मेरे।

वस्तु नही रह गई जो उस ने उन्हें न
दिखाई हो। ३ तब यशायाह नबी ने
हिजकिय्याह राजा के पास जाकर पूछा,
वे मनुष्य क्या कह गए? और वे कहां
से तेरे पास आए थे? हिजकिय्याह ने
कहा, वे तो दूर देश से अर्थात् बाबुल से
मेरे पास आए थे। ४ फिर उस ने पूछा,
तेरे भवन मे उन्हों ने क्या क्या देखा है?
हिजकिय्याह ने कहा, जो कुछ मेरे भवन
में है वह सब उन्हों ने देखा है; मेरे
भण्डारो मे कोई ऐसी वस्तु नही जो
मै ने उन्हे न दिखाई हो॥

५ तब यशायाह ने हिजकिय्याह से
कहा, सेनाओं के यहोवा का यह वचन
सुन ले: ६ ऐसे दिन आनेवाले है, जिन
मे जो कुछ तेरे भवन में है और जो कुछ
आज के दिन तक तेरे पुरखाओं का रखा
हुआ तेरे भण्डारो मे है, वह सब बाबुल
को उठ जाएगा; यहोवा यह कहता है कि
कोई वस्तु न बचेगी। ७ और जो पुत्र
तेरे वंश मे उत्पन्न हो, उन मे से भी कितनो
को वे बंधुआई मे ले जाएंगे, और वे खोजे
बनकर बाबुल के राजभवन मे रहेंगे।
८ हिजकिय्याह ने यशायाह से कहा,
यहोवा का वचन जो तू ने कहा है वह
भला ही है। फिर उस ने कहा, मेरे दिनों
में तो शान्ति और सच्चाई बनी रहेगी॥

४० तुम्हारा परमेश्वर यह कहता
है, मेरी प्रजा को शान्ति दो,
शान्ति! २ यरूशलेम से शान्ति की बाते
कहो; और उस से पुकारकर कहो कि
तेरी कठिन सेवा पूरी हुई है, तेरे अधर्म
का दण्ड अंगीकार किया गया है: यहोवा
के हाथ से तू अपने सब पापों का दूना
दण्ड पा चुका है॥

३ किसी की पुकार सुनाई देती है,
जगल मे यहोवा का मार्ग सुधारो, हमारे
परमेश्वर के लिये अराबा मे एक राजमार्ग
चौरस करो। ४ हर एक तराई भर दी
जाए और हर एक पहाड़ और पहाड़ी
गिरा दी जाए; जो टेढ़ा है वह सीधा
और जो ऊंचा-नीचा है वह चौरस किया
जाए। ५ तब यहोवा का तेज प्रगट होगा
और सब प्राणी उसको एक संग देखेंगे;
क्योंकि यहोवा ने आप ही ऐसा कहा
है॥

६ बोलनेवाले का वचन सुनाई दिया,
प्रचार कर! मै ने कहा, मै क्या प्रचार
करू? सब प्राणी घास है, उनकी शोभा
मैदान के फूल के समान है। ७ जब
यहोवा की सास उस पर चलती है, तब
घास सूख जाती है, और फूल मुर्झा जाता
है, निसन्देह प्रजा घास है। ८ घास
तो सूख जाती, और फूल मुर्झा जाता है;
परन्तु हमारे परमेश्वर का वचन सदैव
अटल रहेगा॥

९ हे सिय्योन को शुभ समाचार
सुनानेवाली, ऊचे पहाड़ पर चढ़ जा;
हे यरूशलेम को शुभ समाचार सुनानेवाली,
बहुत ऊचे शब्द से सुना, ऊंचे शब्द से
सुना, मत डर, यहूदा के नगरों से कह,
अपने परमेश्वर को देखो! १० देखो,
प्रभु यहोवा सामर्थ दिखाता हुआ रहा
है, वह अपने भुजबल से प्रभुता करेगा*;
देखो, जो मजदूरी देने की है वह उसके
पास है और जो बदला देने का है वह
उसके हाथ मे है। ११ वह चरवाहे
की नाईं अपने झुण्ड को चराएगा, वह
भेड़ों के बच्चों को अंकवार मे लिए

* मूल में—उसकी भुजा उसके लिये प्रभुता करेगी।

रहेगा और दूध पिलानेवालियों को धीरे-
धीरे ले चलेगा ।।
१२ किस ने महासागर को चुल्लू से
मापा और किस के बित्ते से आकाश का
नाप हुआ, किस ने पृथ्वी की मिट्टी को
नपवे मे भरा और पहाड़ो को तराजू में
और पहाडियों को काटे मे तौला है ?
१३ किस ने यहोवा की आत्मा को
मार्ग बताया वा उसका मन्त्री होकर उसको
ज्ञान सिखाया है ? १४ उस ने किस से
सम्मति ली और किस ने उसे समझाकर
न्याय का पथ बता दिया और ज्ञान
सिखाकर बुद्धि का मार्ग जता दिया है ?
१५ देखो, जातियां तो डोल की एक
बून्द वा पलडों पर की धूलि के तुल्य ठहरी;
देखो, वह द्वीपों को धूलि के किनको
सरीखे उठाता है । १६ लबानोन भी
ईंधन के लिये थोड़ा होगा और उस मे
के जीव-जन्तु होमबलि के लिये बस न
होंगे । १७ सारी जातियां उसके साम्हने
कुछ नहीं है, वे उसकी दृष्टि मे लेश और
शून्य से भी घट ठहरीं हैं ।।
१८ तुम ईश्वर को किस के समान
बताओगे और उसकी उपमा किस से
दोगे ? १९ मूरत ! कारीगर ढालता है,
सोनार उसको सोने से मढ़ता और उसके
लिये चान्दी की सांकले ढालकर बनाता
है । २० जो कंगाल इतना अर्पण नहीं
कर सकता, वह ऐसा वृक्ष चुन लेता है
जो न घुने; तब एक निपुण कारीगर
ढूंढ़कर मूरत खुदवाता और उसे ऐसा
स्थिर कराता है कि वह हिल न सके ।।
२१ क्या तुम नहीं जानते ? क्या तुम
ने नहीं सुना ? क्या तुम को आरम्भ ही
से नहीं बताया गया ? क्या तुम ने पृथ्वी
की नेव पड़ने के समय ही से विचार
नही किया ? २२ यह वह है जो पृथ्वी
के घेरे के ऊपर आकाशमण्डल पर
विराजमान है, और पृथ्वी के रहनेवाले
टिड्डी के तुल्य है; जो आकाश को मलमल
की नाईं फैलाता और ऐसा तान देता
है जैसा रहने के लिये तम्बू ताना जाता है;
२३ जो बड़े बड़े हाकिमों को तुच्छ कर
देता है, और पृथ्वी के अधिकारियों को
शून्य के समान कर देता है ।।
२४ वे रोपे ही जाते, वे बोए ही जाते,
उनके ठूठ भूमि मे जड़ ही पकड पाते कि
वह उन पर पवन बहाता और वे सूख
जाते, और आंधी उन्हें भूसे की नाईं
उडा ले जाती है ।।
२५ सो तुम मुझे किस के समान
बताओगे कि मै उसके तुल्य ठहरूं ?
उस पवित्र का यही वचन है । २६ अपनी
आंखे ऊपर उठाकर देखो, किस ने इनको
सिरजा ? वह इन गणों को गिन गिनकर
निकालता, उन सब को नाम ले लेकर
बुलाता है ? वह ऐसा सामर्थी और
अत्यन्त बली है कि उन में के कोई बिना
आए नही रहता ।।
२७ हे याकूब, तू क्यों कहता है, हे
इस्राएल तू क्यों बोलता है, मेरा मार्ग
यहोवा के छिपा हुआ है, मेरा परमेश्वर
मेरे न्याय की कुछ चिन्ता नही करता * ?
२८ क्या तुम नही जानते ? क्या तुम ने
नहीं सुना ? यहोवा जो सनातन परमेश्वर
और पृथ्वी भर का सिरजनहार है, वह न
थकता, न श्रमित होता है, उसकी बुद्धि
अगम है । २९ वह थके हुए को बल
देता है और शक्तिहीन को बहुत सामर्थ
देता है । ३० तरुण तो थकते और

* मूल में—मेरा न्याय मेरे परमेश्वर के पास होकर निकल गया।

श्रमित हो जाते हैं, और जवान ठोकर
खाकर गिरते हैं; ३१ परन्तु जो यहोवा
की बाट जोहते हैं, वे नया बल प्राप्त
करते जाएंगे, वे उकाबों की नाईं उड़ेंगे *,
वे दौड़ेंगे और श्रमित न होंगे, चलेंगे
और थकित न होंगे ॥

४१ हे द्वीपो, मेरे साम्हने चुप रहो;
देश देश के लोग नया बल प्राप्त
करें; वे समीप आकर बोलें; हम आपस में
न्याय के लिये एक दूसरे के समीप आएं ॥
२ किस ने पूर्व दिशा से एक को
उभारा है, जिसे वह धर्म के साथ अपने
पांव के पास बुलाता है? वह जातियों
को उसके वश में कर देता और उसको
राजाओं पर अधिकारी ठहराता है;
उसकी तलवार वह उन्हें धूल के समान,
और उसके धनुष से उड़ाए हुए भूसे के
समान कर देता है। ३ वह उन्हें खदेड़ता
और ऐसे मार्ग से, जिस पर वह कभी
न चला था, बिना रोक टोक आगे बढ़ता
है। ४ किस ने यह काम किया है और
आदि से पीढ़ियों को बुलाता आया है?
मैं यहोवा, जो सब से पहिला, और अन्त
के समय रहूंगा; मैं वही हूं ॥
५ द्वीप देखकर डरते हैं, पृथ्वी के
दूर देश कांप उठे और निकट आ गए हैं।
६ वे एक दूसरे की सहायता करते हैं
और उन में से एक अपने भाई से कहता
है, हियाव बान्ध! ७ बढ़ई सोनार को
और हथौड़े से बराबर करनेवाला निहाई
पर मारनेवाले को यह कहकर हियाव
बन्धा रहा है, जोड़ तो अच्छी है, सो
वह कील ठोंक ठोंककर उसको ऐसा दृढ़
करता है कि वह स्थिर रहे ॥

* मूल में—चढ़ेंगे।

८ हे मेरे दास इस्राएल, हे मेरे चुने
हुए याकूब, हे मेरे प्रेमी इब्राहीम के वंश;
९ तू जिसे मैं ने पृथ्वी के दूर दूर देशों से
लिया और पृथ्वी की छोर से बुलाकर
यह कहा, तू मेरा दास है, मैं ने तुझे चुना
है और तजा नहीं; १० मत डर, क्योंकि
मैं तेरे संग हूं, इधर उधर मत ताक,
क्योंकि मैं तेरा परमेश्वर हूं; मैं तुझे
दृढ़ करूंगा और तेरी सहायता करूंगा,
अपने धर्ममय दहिने हाथ से मैं तुझे
सम्हाले रहूंगा ॥
११ देख, जो तुझ से क्रोधित हैं वे
सब लज्जित होंगे; जो तुझ से झगड़ते
हैं उनके मुंह काले होंगे और वे नाश
होकर मिट जाएंगे। १२ जो तुझ से
लड़ते हैं उन्हें ढूंढ़ने पर भी तू न पाएगा,
जो तुझ से युद्ध करते हैं वे नाश होकर मिट
जाएंगे। १३ क्योंकि मैं तेरा परमेश्वर
यहोवा, तेरा दहिना हाथ पकड़कर कहूंगा,
मत डर, मैं तेरी सहायता करूंगा ॥
१४ हे कीड़े सरीखे याकूब, हे इस्राएल
के मनुष्यो, मत डरो! यहोवा की यह
वाणी है, मैं तेरी सहायता करूंगा,
इस्राएल का पवित्र तेरा छुड़ानेवाला है।
१५ देख, मैं ने तुझे छूरीवाले दावने
का एक नया और चोखा यन्त्र ठहराया
है; तू पहाड़ों को दांय दांयकर सूक्ष्म
धूलि कर देगा, और पहाड़ियों को तू
भूसे के समान कर देगा। १६ तू उनको
फटकेगा, और पवन उन्हें उड़ा ले जाएगी,
और आंधी उन्हें तितर-बितर कर देगी।
परन्तु तू यहोवा के कारण मगन होगा;
और इस्राएल के पवित्र के कारण बड़ाई
मारेगा ॥
१७ जब दीन और दरिद्र लोग जल
ढूंढ़ने पर भी न पाये और उनका तालू

प्यास के मारे सूख जायें; मैं यहोवा
उनकी बिनती सुनूंगा, मैं इस्राएल का
परमेश्वर उनको त्याग न दूगा। १८ मैं
मुण्डे टीलों से भी नदियां और मैदानों
के बीच में सोते बहाऊंगा *; मैं जगल को
ताल और निर्जल देश को सोते ही सोते कर
दूंगा। १९ मै जंगल मे देवदार, बबूल,
मेंहदी, और जलपाई उगाऊगा †; मैं
अराबा मे सनौबर, तिधार वृक्ष, और
सीधा सनौबर इकट्ठे लगाऊंगा; २० जिस
से लोग देखकर जान ले, और सोचकर
पूरी रीति से समझ लें कि यह यहोवा के
हाथ का किया हुआ और इस्राएल के
पवित्र का सृजा हुआ है ।।

२१ यहोवा कहता है, अपना
मुक़द्दमा लडो; याकूब का राजा कहता
है, अपने प्रमाण दो। २२ वे उन्हे देकर
हम को बताए कि भविष्य में क्या होगा ?
पूर्वकाल की घटनाएं बताओ कि आदि
में क्या क्या हुआ, जिस मे हम उन्हे
सोचकर जान सकें कि भविष्य मे उनका
क्या फल होगा; वा होनेवाली घटनाए
हम को सुना दो। २३ भविष्य मे जो कुछ
घटेगा वह बताओ, तब हम मानेंगे कि
तुम ईश्वर हो; भला वा बुरा, कुछ तो
करो कि हम देखकर एक चकित हो
जाएं। २४ देखो, तुम कुछ नही हो,
तुम से कुछ नही बनता; जो कोई तुम्हे
चाहता है वह घृणित है ।।

२५ मैं ने एक को उत्तर दिशा से
उभारा, वह आ भी गया है; वह पूर्व
दिशा से है और मेरा नाम लेता है;
जैसा कुम्हार गिली मिट्टी को लताड़ता
है, वैसा ही वह हाकिमों को कीच के
समान लताड़ देगा *। २६ किस ने इस
बात को पहिले से बताया था, जिस से
हम यह जानते? किस ने पूर्वकाल से
यह प्रगट किया जिस से हम कहे कि वह
सच्चा है? कोई भी बतानेवाला नही,
कोई भी सुनानेवाला नही, तुम्हारी बातों
का कोई भी सुननेवाला नही है। २७ मैं
ही ने पहिले सिय्योन से कहा, देख, उन्हे
देख, और मै ने यरूशलेम को एक शुभ
समाचार देनेवाला भेजा। २८ मै ने
देखने पर भी किसी को न पाया; उन
मे कोई मन्त्री नहीं जो मेरे पूछने पर
कुछ उत्तर दे सके। २९ सुनो, उन सभों
के काम अनर्थ हैं; उनके काम तुच्छ हैं,
और उनकी ढली हुई मूर्त्तियां वायु और
मिथ्या है ।।

४२ मेरे दास को देखो जिसे मै
सभाले हू, मेरे चुने हुए को,
जिस से मेरा जी प्रसन्न है; मैं ने उस पर
अपना आत्मा रखा है, वह अन्यजातियों
के लिये न्याय प्रगट करेगा। २ न वह
चिल्लाएगा और न ऊचे शब्द से बोलेगा,
न सड़क मे अपनी वाणी सुनायेगा।
३ कुचले हुए नरकट को वह न तोड़ेगा
और न टिमटिमाती बत्ती को बुझाएगा;
वह सच्चाई से न्याय चुकाएगा। ४ वह
न थकेगा और न हियाव छोड़ेगा जब तक
वह न्याय को पृथ्वी पर स्थिर न करे,
और द्वीपों के लोग उसकी व्यवस्था की
बाट जोहेंगे ।।

५ ईश्वर जो आकाश का सृजने और
ताननेवाला है, जो उपज सहित पृथ्वी
का फैलानेवाला और उस पर के लोगों
को सास और उस पर के चलनेवालों

* मूल में—खोलूंगा। † मूल में—दूंगा।

* मूल में—को आएगा।

को आत्मा देनेवाला यहोवा है, वह यों
कहता है . ६ मुझ यहोवा ने तुझ को
धर्म से बुला लिया है, मैं तेरा हाथ थाम
कर तेरी रक्षा करूंगा; मैं तुझे प्रजा के
लिये वाचा और जातियों के लिये प्रकाश
ठहराऊंगा, कि तू अन्धों की आंखे खोले,
७ बंधुओं को बन्दीगृह से निकाले और
जो अन्धियारे मे बैठे है उनको कालकोठरी
से निकाले। ८ मैं यहोवा हूं, मेरा नाम
यही है, अपनी महिमा मैं दूसरे को
न दूंगा और जो स्तुति मेरे योग्य है वह
खुदी हुई मूरतों को न दूंगा। ९ देखो,
पहिली बाते तो हो चुकी है, अब मैं नई
बाते बताता हूं; उनके होने से पहिले
मैं तुम को सुनाता हू ॥

१० हे समुद्र पर चलनेवालो*, हे
समुद्र के सब रहनेवालो, हे द्वीपो, तुम
सब अपने रहनेवालो समेत यहोवा के
लिये नया गीत गाओ और पृथ्वी की छोर
से उसकी स्तुति करो। ११ जगल और
उस मे की बस्तियां और केदार के बसे
हुए गांव जयजयकार करें; सेला के
रहनेवाले जयजयकार करे, वे पहाडो
की चोटियो पर से ऊंचे शब्द से ललकारें।
१२ वे यहोवा की महिमा प्रगट करे
और द्वीपों मे उसका गुणानुवाद करें।
१३ यहोवा वीर की नाई निकलेगा और
योद्धा के समान अपनी जलन भडकाएगा,
वह ऊंचे शब्द से ललकारेगा और अपने
शत्रुओ पर जयवन्त होगा ॥

१४ बहुत काल से तो मैं चुप रहा
और मौन साधे अपने को रोकता रहा;
परन्तु अब जच्चा की नाईं चिल्लाऊंगा,
मैं हाफ हाफकर सांस भरूंगा। १५ पहाडों
और पहाड़ियों को मैं सुखा डालूंगा और
उनकी सब हरियाली झुलसा दूंगा; मैं
नदियों को द्वीप कर दूंगा और तालों को
सुखा डालूंगा। १६ मैं अन्धों को एक
मार्ग से ले चलूंगा जिसे वे नहीं जानते
और उनको ऐसे पथों से चलाऊंगा जिन्हें वे
नही जानते। उनके आगे मैं अन्धियारे
को उजियाला करूंगा और टेढ़े मार्गों
को सीधा करूंगा। मैं ऐसे ऐसे काम
करूंगा और उनको न त्यागूंगा।
१७ जो लोग खुदी हुई मूरतों पर भरोसा
रखते और ढली हुई मूरतों से कहते हैं
कि तुम हमारे ईश्वर हो, उनको पीछे
हटना और अत्यन्त लज्जित होना पडेगा ॥

१८ हे बहिरो, सुनो; हे अन्धो, आंख
खोलो कि तुम देख सको! १९ मेरे दास
के सिवाय कौन अन्धा है? और मेरे भेजे
हुए दूत के तुल्य कौन बहिरा है? मेरे
मित्र के समान कौन अन्धा या यहोवा के
दास के तुल्य अन्धा कौन है? २० तू
बहुत सी बातों पर दृष्टि करता है परन्तु
उन्हे देखता नही है; कान तो खुले
है परन्तु सुनता नही है ॥

२१ यहोवा को अपनी धार्मिकता के
निमित्त ही यह भाया है कि व्यवस्था की
बडाई अधिक करे। २२ परन्तु ये लोग
लुट गए है, ये सब के सब गड़हियो मे
फंसे हुए और कालकोठरियो मे बन्द किए
हुए है; ये पकड़े गए और कोई इन्हे नहीं
छुडाता; ये लुट गए और कोई आज्ञा नही
देता कि फेर दो। २३ तुम में से कौन इस
पर कान लगाएगा? कौन ध्यान धरके
होनहार के लिये सुनेगा? २४ किस ने
याकूब को लुटवाया और इस्राएल को
लुटेरों के वश मे कर दिया? क्या यहोवा
ने यह नही किया जिसके विरुद्ध हम ने

* मूल में—उतरनेवालो।

पाप किया, जिसके मार्गों पर उन्हों ने
चलना न चाहा और न उसकी व्यवस्था
को माना? २५ इस कारण उस पर
उस ने अपने क्रोध की आग भडकाई*
और युद्ध का बल चलाया; और यद्यपि
आग उसके चारों ओर लग गई, तौभी
वह न समझा; वह जल भी गया, तौभी
न चेता॥

४३ हे इस्राएल तेरा रचनेवाला,
और हे याकूब, तेरा सृजनहार
यहोवा अब यों कहता है, मत डर, क्योंकि
मैं ने तुझे छुड़ा लिया है; मैं ने तुझे नाम
लेकर बुलाया है, तू मेरा ही है। २ जब
तू जल में होकर जाए, मैं तेरे सग सग
रहूंगा और जब तू नदियों में होकर चले,
तब वे तुझे न डुबा सकेंगी; जब तू आग
में चले तब तुझे आंच न लगेगी, और
उसकी लौ तुझे न जला सकेगी। ३ क्योंकि
मैं यहोवा तेरा परमेश्वर हूं, इस्राएल
का पवित्र मैं तेरा उद्धारकर्त्ता हू। तेरी
छुड़ौती में मैं मिस्र को और तेरी सन्ती
कूश और सबा को देता हूं। ४ मेरी दृष्टि
में तू अनमोल और प्रतिष्ठित ठहरा है
और मैं तुझ से प्रेम रखता हू, इस कारण
मैं तेरी सन्ती मनुष्यों को और तेरे प्राण
के बदले मे राज्य राज्य के लोगों को
दे दूगा। ५ मत डर, क्योंकि मै तेरे
साथ हू; मै तेरे वंश को पूर्व से ले आऊगा,
और पच्छिम से भी इकट्ठा करूगा।
६ मै उत्तर से कहूगा, दे दे, और दक्खिन
से कि रोक मत रख; मेरे पुत्रों को दूर
से और मेरी पुत्रियों को पृथ्वी की छोर
से ले आओ; ७ हर एक को जो मेरा
कहलाता है, जिसको मै ने अपनी महिमा
के लिये सृजा, जिसको मैं ने रचा और
बनाया है॥

८ आंख रखते हुए अन्धों को और
कान रखते हुए बहिरों को निकाल ले
आओ! ९ जाति जाति के लोग इकट्ठे
किए जाएं और राज्य राज्य के लोग
एकत्रित हों। उन में से कौन यह बात
बता सकता वा बीती हुई बातें हमें सुना
सकता है? वे अपने साक्षी ले आएं
जिस से वे सच्चे ठहरें, वे सुन लें और कहें,
यह सत्य है। १० यहोवा की वाणी
है कि तुम मेरे साक्षी हो और मेरे दास
हो, जिन्हे मै ने इसलिये चुना है कि
समझकर मेरी प्रतीति करो और यह
जान लो कि मै वही हूं। मुझ से पहिले
कोई ईश्वर न हुआ और न मेरे बाद भी
कोई होगा। ११ मैं ही यहोवा हूं और
मुझे छोड़ कोई उद्धारकर्त्ता नही। १२ मैं
ही ने समाचार दिया और उद्धार किया
और वर्णन भी किया, जब तुम्हारे बीच
में कोई पराया देवता न था; इसलिये
तुम ही मेरे साक्षी हो, यहोवा की यह
वाणी है। १३ मैं ही ईश्वर हूं और
भविष्य मे भी मैं ही हूं; मेरे हाथ से कोई
छुड़ा न सकेगा; जब मै काम करना चाहू
तब कौन मुझे रोक* सकेगा॥

१४ तुम्हारा छुड़ानेवाला और इस्राएल
का पवित्र यहोवा यों कहता है, तुम्हारे
निमित्त मै ने बाबुल को भेजा है, और
उसके सब रहनेवालों को भगोड़ों की
दशा में और कसदियों को भी उन्हीं
के जहाजों पर चढ़ाकर ले आऊंगा†
जिन के विषय वे बड़ा बोल बोलते है‡।

* मूल में—उण्डेली।

* मूल में—फेरे।
† मूल में—भगोड़े करके उतारूंगा।
‡ मूल में—ऊंचे शब्द से बोलते हैं।

१५ मैं यहोवा तुम्हारा पवित्र, इस्राएल
का सृजनहार, तुम्हारा राजा हूं।
१६ यहोवा जो समुद्र में मार्ग और प्रचण्ड
धारा में पथ बनाता है, १७ जो रथों और
घोड़ों को और शूरवीरों समेत सेना को
निकाल लाता है, (वे तो एक संग वहीं
रह गए और फिर नहीं उठ सकते, वे
बुझ गए, वे सन की बत्ती की नाईं बुझ
गए हैं।) वह यों कहता है, १८ अब
बीती हुई घटनाओं का समरण मत करो,
न प्राचीनकाल की बातों पर मन लगाओ।
१९ देखो, मैं एक नई बात करता हूं;
वह अभी प्रगट होगी, क्या तुम उस से
अनजान रहोगे? मैं जंगल में एक मार्ग
बनाऊंगा और निर्जल देश में नदियां
बहाऊंगा। २० गीदड और शुतर्मुर्ग आदि
जंगली जन्तु मेरी महिमा करेंगे; क्योंकि
मैं अपनी चुनी हुई प्रजा के पीने के लिये
जंगल में जल और निर्जल देश में नदियां
बहाऊंगा। २१ इस प्रजा को मैं ने अपने
लिये बनाया है कि वे मेरा गुणानुवाद
करें॥

२२ तौभी हे याकूब, तू ने मुझ से
प्रार्थना नहीं की; वरन हे इस्राएल तू
मुझ से उकता गया है! २३ मेरे लिये
होमबलि करने को तू मेम्ने नहीं लाया
और न मेलबलि चढ़ाकर मेरी महिमा
की है। देख, मैं ने अन्नबलि चढ़ाने की
कठिन सेवा तुझ से नहीं कराई, न तुझ
से धूप लेकर तुझे थका दिया है। २४ तू
मेरे लिये सुगन्धित नरकट रुपए से मोल
नहीं लाया और न मेलबलियों की चर्बी
से मुझे तृप्त किया। परन्तु तू ने अपने
पापों के कारण मुझ पर बोझ लाद दिया
है, और अपने अधर्म के कामों से मुझे
थका दिया है॥

२५ मैं वही हूं जो अपने नाम के
निमित्त तेरे अपराधों को मिटा देता हूं
और तेरे पापों को स्मरण न करूंगा।
२६ मुझे स्मरण करो, हम आपस में
विवाद करें; तू अपनी बात का वर्णन
कर जिस से तू निर्दोष ठहरे। २७ तेरा
मूलपुरुष पापी हुआ और जो जो मेरे
और तुम्हारे बीच बिचवई हुए, वे मुझ
से बलवा करते चले आए हैं। २८ इस
कारण मैं ने पवित्रस्थान के हाकिमों
को अपवित्र ठहराया, मैं ने याकूब को
सत्यानाश और इस्राएल को निन्दित
होने दिया है॥

४४ परन्तु अब हे मेरे दास याकूब,
हे मेरे चुने हुए इस्राएल, सुन ले!
२ तेरा कर्त्ता यहोवा, जो तुझे गर्भ ही से
बनाता आया और तेरी सहायता करेगा,
यों कहता है, हे मेरे दास याकूब, हे मेरे
चुने हुए यशूरून *, मत डर! ३ क्योंकि
मैं प्यासी भूमि पर जल और सूखी भूमि
पर धाराएं बहाऊंगा; मैं तेरे वंश पर
अपनी आत्मा और तेरी सन्तान पर
अपनी आशीष उण्डेलूंगा। ४ वे उन
मजनुओं की नाईं बढ़ेंगे जो धाराओं के
पास घास के बीच में होते हैं। ५ कोई
कहेगा, मैं यहोवा का हूं, कोई अपना नाम
याकूब रखेगा, कोई अपने हाथ पर लिखेगा,
मैं यहोवा का हूं, और अपना कुलनाम
इस्राएली बताएगा॥

६ यहोवा, जो इस्राएल का राजा है,
अर्थात् सेनाओं का यहोवा जो उसका
छुड़ानेवाला है, वह यों कहता है, मैं
सब से पहिला हूं, और मैं ही अन्त तक
रहूंगा; मुझे छोड कोई परमेश्वर है ही

* मूल में—सीधा।

नहीं। ७ और जब से मैं ने प्राचीनकाल
में मनुष्यों को ठहराया, तब से कौन हुआ
जो मेरी नाईं उसको प्रचार करे, वा
बताए वा मेरे लिये रचे अथवा होनहार
बातें पहिले ही से प्रगट करे? ८ मत डरो
और न भयमान हो; क्या मैं ने प्राचीनकाल
ही से ये बातें तुम्हें नहीं सुनाईं और तुम पर
प्रगट नहीं कीं? तुम मेरे साक्षी हो। क्या
मुझे छोड़ कोई और परमेश्वर है? नहीं,
मुझे छोड़ कोई चट्टान नहीं, मैं किसी
और को नहीं जानता॥

९ जो मूरत खोदकर बनाते हैं, वे
सब के सब व्यर्थ हैं* और जिन वस्तुओं
में वे आनन्द ढूंढ़ते उन से कुछ लाभ न
होगा; उनके साक्षी, न तो आप कुछ
देखते और न कुछ जानते हैं, इसलिये
उनको लज्जित होना पड़ेगा। १० किस
ने देवता वा निष्फल मूरत ढाली है?
११ देख, उसके सब संगियों को तो
लज्जित होना पड़ेगा, कारीगर तो मनुष्य
ही हैं, वे सब के सब इकट्ठे होकर खड़े
हों; वे डर जाएंगे; वे सब के सब लज्जित
होंगे। १२ लोहार एक बसूला अंगारों में
बनाता और हथौड़ों से गढ़कर तैयार करता
है, अपने भुजबल से वह उसको बनाता
है; फिर वह भूखा हो जाता है और उसका
बल घटता है, वह पानी नहीं पीता और
थक जाता है। १३ बढ़ई सूत लगाकर
टांकी से रेखा करता है और रन्दनी से
काम करता और परकार से रेखा खींचता
है, वह उसका आकार और मनुष्य की
सी सुन्दरता बनाता है ताकि लोग
उसे घर में रखें†। १४ वह देवदार को
काटता वा वन के वृक्षों में से जाति जाति

* मूल में—सो सब शून्यता है।
† मूल में—जिस से घर में रहे।

के बांजवृक्ष चुनकर सेवता है, वह एक
तूस का वृक्ष लगाता है जो वर्षा का जल
पाकर बढ़ता है। १५ तब वह मनुष्य
के ईंधन के काम में आता है; वह उस
में से कुछ सुलगाकर तापता है, वह
उसको जलाकर रोटी बनाता है; उसी से
वह देवता भी बनाकर उसको दण्डवत्
करता है; वह मूरत खुदवाकर उसके
साम्हने प्रणाम करता है। १६ उसका
एक भाग तो वह आग में जलाता और
दूसरे भाग से मांस पकाकर खाता है,
वह मांस भूनकर तृप्त होता, फिर तापकर
कहता है, अहा, मैं गर्म हो गया, मैं ने
आग देखी है! १७ और उसके बचे
हुए भाग को लेकर वह एक देवता अर्थात्
एक मूरत खोदकर बनाता है; तब वह
उसके साम्हने प्रणाम और दण्डवत् करता
और उस से प्रार्थना करके कहता है,
मुझे बचा ले, क्योंकि तू मेरा देवता है!

वे कुछ नहीं जानते, न कुछ समझ
रखते हैं, १८ क्योंकि उनकी आंखें ऐसी
मून्दी* गई हैं कि वे देख नहीं सकते;
और उनकी बुद्धि ऐसी कि वे बूझ नहीं
सकते। १९ कोई इस पर ध्यान नहीं
करता, और न किसी को इतना ज्ञान
वा समझ रहती है कि कह सके, उसका
एक भाग तो मैं ने जला दिया और उसके
कोयलों पर रोटी बनाई, और मांस
भूनकर खाया है; फिर क्या मैं उसके
बचे हुए भाग को घिनौनी वस्तु बनाऊं?
क्या मैं काठ† को प्रणाम करूं? २० वह
राख खाता है; भरमाई हुई बुद्धि के कारण
वह भटकाया गया है और वह न अपने
को बचा सकता और न यह कह सकता

* मूल में—लेस दी।
† मूल में—पेड़ के ठूंठ को।

है, क्या मेरे दहिने हाथ में मिथ्या नहीं ?

२१ हे याकूब, हे इस्राएल, इन बातों को स्मरण कर, तू मेरा दास है, मै ने तुझे रचा है; हे इस्राएल, तू मेरा दास है, मै तुझ को न बिसराऊंगा। २२ मै ने तेरे अपराधों को काली घटा के समान और तेरे पापों को बादल के समान मिटा दिया है; मेरी ओर फिर लौट आ, क्योंकि मै ने तुझे छुडा लिया है।।

२३ हे आकाश, ऊंचे स्वर से गा, क्योंकि यहोवा ने यह काम किया है; हे पृथ्वी के गहिरे स्थानो, जयजयकार करो; हे पहाडो, हे वन, हे वन के सब वृक्षो, गला खोलकर ऊंचे स्वर से गाओ ! क्योंकि यहोवा ने याकूब को छुडा लिया है और इस्राएल में महिमावान होगा।।

२४ यहोवा, तेरा उद्धारकर्त्ता, जो तुझे गर्भ ही से बनाता आया है, यों कहता है, मै यहोवा ही सब का बनानेवाला हू जिस ने अकेले ही आकाश को ताना और पृथ्वी को अपनी ही शक्ति से फैलाया है। २५ मै झूठे लोगों के कहे हुए चिन्हों को व्यर्थ कर देता और भावी कहनेवालों को बावला कर देता हूं, जो बुद्धिमानों को पीछे हटा देता और उनकी पण्डिताई को मूर्खता बनाता हू, २६ और अपने दास के वचन को पूरा करता और अपने दूतों की युक्ति को सुफल करता हूं, जो यरूशलेम के विषय कहता है, वह फिर बसाई जाएगी और यहूदा के नगरों के विषय, वे फिर बनाए जाएंगे और मै उनके खण्डहरों को सुधारूंगा; २७ जो गहिरे जल से कहता है, तू सूख जा, मै तेरी नदियों को सुखाऊंगा; २८ जो कुस्रू के विषय में कहता है, वह मेरा ठहराया हुआ चरवाहा है और मेरी इच्छा पूरी करेगा; यरूशलेम के विषय कहता है, वह बसाई जाएगी और मन्दिर के विषय कि तेरी नेव डाली जाएगी।।

४५ यहोवा अपने अभिषिक्त कुस्रू के विषय यों कहता है, मै ने उस * के दहिने हाथ को इसलिये थाम लिया है कि उसके साम्हने जातियों को दबा दूं और राजाओं की कमर ढीली करूं, उसके साम्हने फाटकों को ऐसा खोल दूं कि वे फाटक बन्द न किए जाएं। २ मैं तेरे आगे आगे चलूंगा और ऊंची ऊंची भूमि को चौरस करूंगा, मै पीतल के किवाडों को तोड़ डालूंगा और लोहे के बेंडों को टुकड़े टुकडे कर दूंगा। ३ मै तुझ को अन्धकार मे छिपा हुआ और गुप्त स्थानों मे गडा हुआ धन दूंगा, जिस से तू जाने कि मै इस्राएल का परमेश्वर यहोवा हू जो तुझे नाम लेकर बुलाता है। ४ अपने दास याकूब और अपने चुने हुए इस्राएल के निमित्त मै ने नाम लेकर तुझे बुलाया है, यद्यपि तू मुझे नहीं जानता, तौभी मै ने तुझे पदवी दी है। ५ मै यहोवा हू और दूसरा कोई नही, मुझे छोड कोई परमेश्वर नही; यद्यपि तू मुझे नही जानता, तौभी मै तेरी कमर कसूंगा, ६ जिस मे उदयाचल से लेकर अस्ताचल तक लोग जान ले कि मुझ बिना कोई है ही नही; मै यहोवा हूं और दूसरा कोई नही है। ७ मै उजियाले का बनानेवाला और अन्धियारे का सृजनहार हूं, मैं शान्ति का दाता और विपत्ति को रचता हूं, मै यहोवा ही इन सभों का कर्त्ता हूं। ८ हे आकाश, ऊपर से धर्म

* मूल में—जिस।

बरसा, आकाशमण्डल से धर्म की वर्षा
हो *; पृथ्वी खुले कि उद्धार उत्पन्न हो;
और धर्म भी उसके संग उगाए; मैं यहोवा
ही ने उसे उत्पन्न किया है ।।

९ हाय उस पर जो अपने रचनेवाले
से झगड़ता है ! वह तो मिट्टी के ठीकरों
में से एक ठीकरा ही है ! क्या मिट्टी
कुम्हार से कहेगी, तू यह क्या करता है ?
क्या कारीगर का † बनाया हुआ कार्य
उसके विषय कहेगा कि उसके हाथ नही
है ? १० हाय उस पर जो अपने पिता
से कहे, तू क्या जन्माता है ? और माँ
से कहे, तू किस की माता है ‡ ?
११ यहोवा जो इस्राएल का पवित्र और
उसका बनानेवाला है, वह यों कहता है,
क्या तुम आनेवाली घटनाए मुझ से पूछोगे ?
क्या मेरे पुत्रों और मेरे कामो के विषय
मुझे आज्ञा दोगे ? १२ मैं ही ने पृथ्वी को
बनाया और उसके ऊपर मनुष्यों को
सृजा है; मैं ने अपने ही हाथों से आकाश
को ताना और उसके सारे गणों को
आज्ञा दी है । १३ मैं ही ने उस पुरुष
को धार्मिकता में उभारा है और मैं उसके
सब मार्गों को सीधा करूंगा; वह मेरे
नगर को फिर बसाएगा और मेरे बंधुओं
को बिना दाम या बदला लिए छुड़ा देगा,
सेनाओं के यहोवा का यही वचन है ।।

१४ यहोवा यों कहता है, मिस्रियों
की कमाई और कूशियों के व्योपार का
लाभ और सबाई लोग जो डील-डौलवाले
हैं, तेरे पास चले आएंगे, और तेरे ही
हो जाएंगे, वे तेरे पीछे पीछे चलेंगे; वे
सांकलों मे बन्धे हुए चले आएंगे और तेरे
साम्हने दण्डवत् कर तुझ से बिनती करके
कहेंगे, निश्चय परमेश्वर तेरे ही साथ
है और दूसरा कोई नही; उसके सिवाय
कोई और परमेश्वर नही ।।

१५ हे इस्राएल के परमेश्वर, हे
उद्धारकर्त्ता ! निश्चय तू ऐसा ईश्वर है
जो अपने को गुप्त रखता है । १६ मूर्तियों
के गढनेवाले सब के सब लज्जित और
चकित होंगे, वे सब के सब व्याकुल होंगे ।
१७ परन्तु इस्राएल यहोवा के द्वारा युग
युग का उद्धार पाएगा; तुम युग युग
वरन अनन्तकाल तक न तो कभी लज्जित
और न कभी व्याकुल होगे ।।

१८ क्योंकि यहोवा जो आकाश का
सृजनहार है, वही परमेश्वर है; उसी ने
पृथ्वी को रचा और बनाया, उसी ने
उसको स्थिर भी किया; उस ने उसे
सुनसान रहने के लिये नहीं परन्तु बसने
के लिये उसे रचा है । वही यों कहता
है, मैं यहोवा हूं, मेरे सिवा दूसरा और
कोई नही है । १९ मैं ने न किसी गुप्त
स्थान मे, न अन्धकार देश के किसी
स्थान मे बाते की, मैं ने याकूब के वंश
से नही कहा, मुझे व्यर्थ मे ढूढ़ो * । मैं
यहोवा सत्य ही कहता हूं, मैं उचित बातें
ही बताता आया हू ।।

२० हे अन्यजातियों में से बचे हुए
लोगो, इकट्ठे होकर आओ, एक संग
मिलकर निकट आओ ! वह जो अपनी
लकड़ी की खोदी हुई मूरते लिए फिरते
हैं और ऐसे देवता से जिस से उद्धार नही
हो सकता, प्रार्थना करते है, वे अज्ञान
है । २१ तुम प्रचार करो और उनको
लाओ; हां, वे आपस में सम्मति करें,
किस ने प्राचीनकाल से यह प्रगट किया ?

* मूल में—धर्म बहे। † मूल में—तेरा।
‡ मूल में—मुझे किस से पीड़ें उठीं।

* मूल में—सुनसान स्थान में ढूंढ़ो।

किस ने प्राचीनकाल मे इसकी सूचना पहिले ही से दी? क्या मैं यहोवा ही ने यह नही किया? इसलिये मुझे छोड़ कोई और दूसरा परमेश्वर नही है, धर्मी और उद्धारकर्त्ता ईश्वर मुझे छोड़ और कोई नहीं है ।।

२२ हे पृथ्वी के दूर दूर के देश के रहनेवालो, तुम मेरी ओर फिरो और उद्धार पाओ! क्योंकि मै ही ईश्वर हूं और दूसरा कोई और नहीं है। २३ मै ने अपनी ही शपथ खाई, धर्म के अनुसार मेरे मुख से यह वचन निकला है और वह नही * टलेगा, प्रत्येक घुटना मेरे सम्मुख झुकेगा और प्रत्येक के मुख से मेरी ही शपथ खाई जाएगी ।।

२४ लोग मेरे विषय में कहेंगे, केवल यहोवा ही मे धर्म और शक्ति है। उसी के पास लोग आएंगे। और जो उस से रूठे रहेंगे, उन्हे लज्जित होना पडेगा। २५ इस्राएल के सारे वंश के लोग यहोवा ही के कारण धर्मी ठहरेंगे, और उसकी महिमा करेंगे ।।

४६ बेल देवता झुक गया, नबो देवता नब गया है, उनकी प्रतिमाएं पशुओं वरन घरैलू पशुओं पर लदी हैं; जिन वस्तुओं को तुम उठाए फिरते थे, वे अब भारी बोझ हो गईं और थकित पशुओं पर लदी हैं। २ वे नब गए, वे एक संग झुक गए, वे उस भार को छुड़ा नहीं सके, और आप भी बंधुआई मे चले गए हैं ।।

३ हे याकूब के घराने, हे इस्राएल के घराने के सब बचे हुए लोगो, मेरी ओर कान लगाकर सुनो; तुम को मैं तुम्हारी उत्पत्ति ही से उठाए रहा और जन्म ही से लिए फिरता आया हूं। ४ तुम्हारे बुढ़ापे में भी मैं वैसा ही बना रहूंगा और तुम्हारे बाल पकने के समय तक तुम्हें उठाए रहूगा। मै ने तुम्हें बनाया और तुम्हे लिए फिरता रहूंगा; ५ मै तुम्हें उठाए रहूगा और छुड़ाता भी रहूंगा ।।

तुम किस से मेरी उपमा दोगे और मुझे किस के समान बताओगे, किस से मेरा मिलान करोगे कि हम एक समान ठहरे? ६ जो थैली से सोना उण्डेलते वा कांटे में चान्दी तौलते है, जो सुनार को मजदूरी देकर उस से देवता बनवाते हैं, तब वे उसे प्रणाम करते वरन दण्डवत् भी करते है! ७ वे उसको कन्धे पर उठाकर लिए फिरते है, वे उसे उसके स्थान मे रख देते और वह वही खड़ा रहता है; वह अपने स्थान से हट नहीं सकता; यदि कोई उसकी दोहाई भी दे, तौभी न वह सुन सकता है और न विपत्ति से उसका उद्धार कर सकता है ।।

८ हे अपराधियो, इस बात को स्मरण करो और ध्यान * दो, इस पर फिर मन लगाओ। ९ प्राचीनकाल की बातें स्मरण करो जो आरम्भ ही से हैं; क्योंकि ईश्वर मै ही हूं, दूसरा कोई नही; मै ही परमेश्वर हूं और मेरे तुल्य कोई भी नही है। १० मै तो अन्त की बात आदि से और प्राचीनकाल से उस बात को बताता आया हूं जो अब तक नहीं हुई। मै कहता हूं, मेरी युक्ति स्थिर रहेगी और मै अपनी इच्छा को पूरी करूंगा। ११ मै पूर्व से एक उकाब पक्षी को अर्थात् दूर देश से अपनी युक्ति के पूरा करनेवाले पुरुष

* मूल मैं—न लौटेगा।

* या स्थिर रहो।

को बुलाता हूं। मै ही ने यह बात कही
है और उसे पूरी भी करूंगा; मैं ने यह
विचार बान्धा है और उसे सुफल भी
करूंगा। १२ हे कठोर मनवालो तुम जो
धर्म से दूर हो, कान लगाकर मेरी सुनो।
१३ मै अपनी धार्मिकता को समीप ले
आने पर हूं * वह दूर नही है †, और मेरे
उद्धार करने मे विलम्ब न होगा; मै
सिय्योन का उद्धार करूंगा और इस्राएल
को महिमा दूगा ‡ ॥

४७ हे बाबुल की कुमारी बेटी, उतर
आ और धूलि पर बैठ; हे कसदियो
की बेटी तू बिना सिंहासन भूमि पर बैठ!
क्योंकि तू अब फिर कोमल और सुकुमार न
कहलाएगी। २ चक्की लेकर आटा पीस,
अपना घूघट हटा और घाघरा समेट ले
और उघारी टाँगों से नदियो को पार
कर। ३ तेरी नग्नता उघाडी जाएगी और
तेरी लज्जा प्रगट होगी। मै बदला लूगा
और किसी मनुष्य को ग्रहण न करूगा § ॥
४ हमारा छुटकारा देनेवाले का नाम
सेनाओं का यहोवा और इस्राएल का
पवित्र है ॥
५ हे कसदियों की बेटी, चुपचाप बैठी
रह और अन्धियारे मे जा, क्योंकि तू
अब राज्य राज्य की स्वामिन न कहलाएगी।
६ मै ने अपनी प्रजा से क्रोधित होकर
अपने निज भाग को अपवित्र ठहराया
और तेरे वश मे कर दिया; तू ने उन पर
कुछ दया न की, बूढ़ों पर तू ने अपना
अत्यन्त भारी जूआ रख दिया। ७ तू ने
कहा, मै सर्वदा स्वामिन बनी रहूगी, सो
तू ने अपने मन में इन बातों पर विचार
न किया और यह भी न सोचा कि उनका
क्या फल होगा ॥
८ इसलिये सुन, तू जो राग-रग मे
उलझी हुई निडर बैठी रहती है और
मन मे कहती है कि मै ही हू, और मुझे
छोड कोई दूसरा नही; मै विधवा की
नाईं न बैठूगी और न मेरे लड़केबाले
मिटेंगे। ९ सुन, ये दोनों दुःख अर्थात्
लडकों का जाता रहना और विधवा हो
जाना, अचानक एक ही दिन तुझ पर आ
पडेंगे। तेरे बहुत से टोनों और तेरे भारी
भारी तन्त्र-मन्त्रों के रहते भी ये तुझ
पर अपने पूरे बल से आ पड़ेंगे ॥
१० तू ने अपनी दुष्टता पर भरोसा
रखा, तू ने कहा, मुझे कोई नही देखता;
तेरी बुद्धि और ज्ञान ने तुझे बहकाया
और तू ने अपने मन मे कहा, मै ही हू
और मेरे सिवाय कोई दूसरा नही।
११ परन्तु तेरी ऐसी दुर्गती होगी जिसका
मन्त्र तू नही जानती, और तुझ पर ऐसी
विपत्ति पड़ेगी कि तू प्रायश्चित करके
उसका निवारण न कर सकेगी; अचानक
विनाश तुझ पर आ पडेगा जिसका तुझे
कुछ भी पता नही ॥
१२ अपने तन्त्र-मन्त्र और बहुत से
टोनहों को, जिनका तू ने बाल्यावस्था ही
से अभ्यास किया है उपयोग में ला,
सम्भव है तू उन से लाभ उठा सके या
उनके बल से स्थिर रह सके। १३ तू
तो युक्ति करते करते थक गई है; अब
तेरे ज्योतिषी जो नक्षत्रों को ध्यान से
देखते और नये नये चान्द को देखकर
होनहार बताते है, वे खड़े होकर तुझे

* मूल में—निकट ले आने।
† मूल में—दूर।
‡ मूल में—मैं सिय्योन में उद्धार के द्वारा इस्राएल के लिये अपनी शोभा दूंगा।
§ मूल में—मनुष्य से न मिलूंगा।

उन बातों से बचाए जो तुझ पर
घटेंगी ।।
१४ देख, वे भूसे के समान होकर
आग से भस्म हो जाएंगे, वे अपने प्राणों
को ज्वाला से न बचा सकेंगे। वह आग
तापने के लिये नहीं, न ऐसी होगी जिसके
साम्हने कोई बैठ सके! १५ जिनके लिये
तू परिश्रम करती आई है वे सब तेरे लिये
वैसे ही होंगे, और जो तेरी युवावस्था से
तेरे संग व्योपार करते आए हैं, उन में
से प्रत्येक अपनी अपनी दिशा की ओर
चले जाएंगे, तेरा बचानेवाला कोई न
रहेगा ।।

४८ हे याकूब के घराने, यह बात
सुन, तुम जो इस्राएली कहलाते
और यहूदा के सोतों के जल से उत्पन्न हुए
हो, जो यहोवा के नाम की शपथ खाते
हो और इस्राएल के परमेश्वर की चर्चा
तो करते हो, परन्तु सच्चाई और धर्म
से नहीं करते। २ क्योंकि वे अपने
को पवित्र नगर के बताते हैं, और
इस्राएल के परमेश्वर पर जिसका नाम
सेनाओं का यहोवा है भरोसा करते
हैं ।।
३ होनेवाली बातों को तो मैं ने प्राचीन-
काल ही से बताया है, और उनकी चर्चा
मेरे मुंह से निकली, मैं ने अचानक उन्हें
प्रगट किया और वे बातें सचमुच हुईं।
४ मैं जानता था कि तू हठीला है और
तेरी गर्दन लोहे की नस और तेरा माथा
पीतल का है। ५ इस कारण मैं ने
इन बातों को प्राचीनकाल ही से तुझे
बताया उनके होने से पहिले ही मैं ने
तुझे बता दिया, ऐसा न हो कि तू यह कह
पाए कि यह मेरे देवता का काम है,
मेरी खोदी और ढली हुई मूर्तियों की
आज्ञा से यह हुआ ।।
६ तू ने सुना है, सो अब इन सब
बातों पर ध्यान कर; और देखो, क्या
तुम उसका प्रचार न करोगे? अब से
मैं तुझे नई नई बातें और ऐसी गुप्त बातें
सुनाऊंगा जिन्हें तू नहीं जानता। ७ वे
अभी अभी सृजी गई हैं, प्राचीनकाल से
नहीं; परन्तु आज से पहिले तू ने उन्हें
सुना भी न था, ऐसा न हो कि तू कहे कि
देख मैं तो इन्हें जानता था। ८ हां
निश्चय तू ने उन्हें न तो सुना, न जाना,
न इस से पहिले तेरे कान ही खुले थे।
क्योंकि मैं जानता था कि तू निश्चय
विश्वासघात करेगा, और गर्भ ही से तेरा
नाम अपराधी पड़ा है ।।
९ अपने ही नाम के निमित्त मैं क्रोध
करने में विलम्ब करता हूं, और अपनी
महिमा के निमित्त अपने तईं रोक रखता
हूं, ऐसा न हो कि मैं तुझे काट डालूं।
१० देख, मैं ने तुझे निर्मल तो किया,
परन्तु, चान्दी की नाईं नहीं, मैं ने दुःख
की भट्ठी में परखकर तुझे चुन लिया है।
११ अपने निमित्त, हां अपने ही निमित्त
मैं ने यह किया है, मेरा नाम क्यों अपवित्र
ठहरे? अपनी महिमा मैं दूसरे को नहीं
दूंगा ।।
१२ हे याकूब, हे मेरे बुलाए हुए
इस्राएल, मेरी ओर कान लगाकर सुन!
मैं वही हूं, मैं ही आदि * और मैं ही अन्त
हूं †। १३ निश्चय मेरे ही हाथ ने पृथ्वी
की नेव डाली, और मेरे ही दहिने हाथ
ने आकाश फैलाया; जब मैं उनको बुलाता
हूं, वे एक साथ उपस्थित हो जाते हैं ।।

* मूल में—पहिला।
† मूल में—पिछला।

१४ तुम सब के सब इकट्ठे होकर
सुनो ! उन में से किस ने कभी इन बातों
का समाचार दिया ? यहोवा उस से
प्रेम रखता है : वह बाबुल पर अपनी
इच्छा पूरी करेगा, और कसदियों पर उसका
हाथ पड़ेगा। १५ मैं ने, हां मै ही ने
कहा और उसको बुलाया है, मै उसको ले
आया हूं, और, उसका काम सुफल होगा।
१६ मेरे निकट आकर इस बात को
सुनो : आदि से लेकर अब तक मै ने
कोई भी बात गुप्त में नहीं कही; जब
से वह हुआ तब से मै वहां हूं। और
अब प्रभु यहोवा ने और उसकी आत्मा
ने मुझे भेज दिया है * ।।

१७ यहोवा जो तेरा छुडानेवाला और
इस्राएल का पवित्र है, वह यों कहता है,
मै ही तेरा परमेश्वर यहोवा हूं जो तुझे
तेरे लाभ के लिये शिक्षा देता हूं, और
जिस मार्ग से तुझे जाना है उसी मार्ग पर
तुझे ले चलता हूं। १८ भला होता कि
तू ने मेरी आज्ञाओं को ध्यान से सुना
होता ! तब तेरी शान्ति नदी के समान
और तेरा धर्म समुद्र की लहरो के नाई
होता; १९ तेरा वश बालू के किनकों
के तुल्य होता, और तेरी निज सन्तान उसके
कणो के समान होती; उनका नाम मेरे
सम्मुख से न कभी काटा और न मिटाया
जाता ।।

२० बाबुल में से निकल जाओ,
कसदियों के बीच मे से भाग जाओ;
जयजयकार करते हुए इस बात को प्रचार
करके सुनाओ, पृथ्वी की छोर तक इसकी
चर्चा फैलाओ; कहते जाओ कि यहोवा ने
अपने दास याकूब को छुड़ा लिया है !
२१ जब वह उन्हें निर्जल देशों मे ले
गया, तब वे प्यासे न हुए; उस ने उनके
लिये चट्टान मे से पानी निकाला; उस ने
चट्टान को चीरा और जल बह निकला।
२२ दुष्टों के लिये कुछ शान्ति नही,
यहोवा का यही वचन है ।।

४९ हे द्वीपो, मेरी ओर कान
लगाकर सुनो; हे दूर दूर के
राज्यों के लोगो, ध्यान लगाकर मेरी
सुनो। यहोवा ने मुझे गर्भ ही मे से
बुलाया, जब मै माता के पेट मे था, तब
ही उस ने मेरा नाम बताया। २ उस ने
मेरे मुह को चोखी तलवार के समान
बनाया और अपने हाथ की आड में
मुझे छिपा रखा; उस ने मुझ को चमकीला
तीर बनाकर अपने तर्कश में गुप्त
रखा। ३ और मुझ से कहा, तू मेरा
दास इस्राएल है, मै तुझ में अपनी महिमा
प्रगट करूंगा। ४ तब मै ने कहा, मै ने
तो व्यर्थ परिश्रम किया, मै ने व्यर्थ ही
अपना बल खो दिया है; तौभी निश्चय
मेरा न्याय यहोवा के पास है और मेरे
परिश्रम का फल मेरे परमेश्वर के हाथ
मे है ।।

५ और अब यहोवा जिस ने मुझे
जन्म ही से इसलिये रचा कि मै उसका
दास होकर याकूब को उसकी ओर फेर
ले आऊं अर्थात् इस्राएल को उसके पास
इकट्ठा करूं, क्योंकि यहोवा की दृष्टि में मै
आदरयोग्य हूं और मेरा परमेश्वर मेरा बल
है, ६ उसी ने मुझ से यह भी कहा है, यह
तो हलकी सी बात है कि तू याकूब के
गोत्रों का उद्धार करने और इस्राएल के
रक्षित लोगों को लौटा ले आने के लिये
मेरा सेवक ठहरे; मैं तुझे अन्यजातियों

* वा प्रभु यहोवा ने मुझे और अपने आत्मा को भेज दिया है।

के लिये ज्योति ठहराऊंगा कि मेरा उद्धार
पृथ्वी की एक ओर से दूसरी ओर तक
फैल जाए ॥
७ जो मनुष्यों से तुच्छ जाना जाता,
जिस से जातियों को घृणा है, और, जो
अपराधियों का दास है, इस्राएल का छुड़ाने-
वाला और उसका पवित्र अर्थात् यहोवा
यों कहता है, कि राजा उसे देखकर खड़े
हो जाएंगे और हाकिम दण्डवत् करेंगे;
यह यहोवा के निमित्त होगा, जो सच्चा
और इस्राएल का पवित्र है और जिस ने
तुझे चुन लिया है ॥
८ यहोवा यों कहता है, अपनी प्रसन्नता
के समय मैं ने तेरी सुन ली, उद्धार करने
के दिन मैं ने तेरी सहायता की है; मैं
तेरी रक्षा करके तुझे लोगों के लिये एक
वाचा ठहराऊंगा, ताकि देश को स्थिर *
करे और उजडे हुए स्थानों को उनके
अधिकारियों के हाथ मे दे दे, और,
बंधुओं से कहे, बन्दीगृह से निकल आओ;
९ और जो अन्धियारे मे हैं उन से कहे,
अपने आप को दिखलाओ †। वे मार्गों
के किनारे किनारे पेट भरने पाएंगे, सब
मुण्डे टीलों पर भी उनको चराई मिलेगी।
१० वे भूखे और प्यासे न होंगे, न
लूह और न घाम उन्हे लगेगा, क्योंकि,
वह जो उन पर दया करता है, वही उनका
अगुवा होगा, और जल के सोतों के पास
उन्हे ले चलेगा। ११ और, मैं अपने
सब पहाड़ो को मार्ग बना दूगा, और मेरे
राजमार्ग ऊंचे किए जाएंगे। १२ देखो,
ये दूर से आएंगे, और, ये उत्तर और
पच्छिम से और सीनियों के देश से आएंगे।
१३ हे आकाश, जयजयकार कर, हे
पृथ्वी, मगन हो; हे पहाड़ो, गला खोलकर
जयजयकार करो! क्योंकि यहोवा ने
अपनी प्रजा को शान्ति दी है और अपने
दीन लोगों पर दया की है ॥
१४ परन्तु सिय्योन ने कहा, यहोवा
ने मुझे त्याग दिया है, मेरा प्रभु मुझे
भूल गया है। १५ क्या यह हो सकता
है कि कोई माता अपने दूधपिउवे बच्चे
को भूल जाए और अपने जन्माए हुए
लड़के पर दया न करे? हां, वह तो
भूल सकती है, परन्तु मैं तुझे नहीं भूल
सकता। १६ देख, मैं ने तेरा चित्र अपनी
हथेलियों पर खोदकर बनाया है; तेरी
शहरपनाह सदैव मेरी दृष्टि के साम्हने
बनी रहती है। १७ तेरे लडके फुर्ती से
आ रहे हैं और खण्डहर बनानेवाले और
उजाड़नेवाले तेरे बीच से निकले जा रहे
हैं। १८ अपनी आंखे उठाकर चारों ओर
देख, वे सब के सब इकट्ठे होकर तेरे पास
आ रहे हैं। यहोवा की यह वाणी है
कि मेरे जीवन की शपथ, तू निश्चय उन
सभों को गहने के समान पहिन लेगी,
तू दुल्हिन की नाईं अपने शरीर में उन सब
को बान्ध लेगी ॥
१९ तेरे जो स्थान सुनसान और
उजडे हैं, और तेरे जो देश खण्डहर ही
खण्डहर हैं, उन * मे अब निवासी न
समाएंगे, और तुझे नष्ट करनेवाले दूर
हो जाएंगे। २० तेरे पुत्र जो तुझ से
ले लिए गए † वे फिर तेरे कान मे कहने
पाएंगे कि यह स्थान हमारे लिये सकेत
है, हमें और स्थान दे कि उस में रहें।
२१ तब तू मन मे कहेगी, किस ने इनको

* मूल में—बहाल।
† मूल में—अपने को प्रगट करो।

* मूल में—तुझ।
† मूल में—तेरे लड़कों के जाते रहने के बेटे।

मेरे लिये जन्माया ? मैं तो पुत्रहीन और
बांझ हो गई थी, दासत्व में और यहां
वहां मैं घूमती रही, इनको किस ने पाला ?
देख, मैं अकेली रह गई थी, फिर ये
कहां थे ?
२२ प्रभु यहोवा यों कहता है, देख, मैं
अपना हाथ जाति जाति के लोगों की ओर
उठाऊंगा, और देश देश के लोगों के
साम्हने अपना झण्डा खड़ा करूंगा;
तब वे तेरे पुत्रों को अपनी गोद में लिए
आएंगे, और तेरी पुत्रियों को अपने कन्धे
पर चढ़ाकर तेरे पास पहुंचाएंगे।
२३ राजा तेरे बच्चों के निज-सेवक और
उनकी रानियां दूध पिलाने के लिये
तेरी धाइयां होंगी। वे अपनी नाक भूमि
पर रगड़कर तुझे दण्डवत् करेंगे और
तेरे पांवों की धूलि चाटेंगे। तब तू
यह जान लेगी कि मैं ही यहोवा हूं,
मेरी बाट जोहनेवाले कभी लज्जित न
होंगे ।।
२४ क्या वीर के हाथ से शिकार छीना
जा सकता है ? क्या दुष्ट के बंधुए
छुड़ाए जा सकते हैं ? २५ तौभी यहोवा
यों कहता है, हां, वीर के बंधुए उस से
छीन लिए जाएंगे, और बलात्कारी का
शिकार उसके हाथ से छुड़ा लिया जाएगा,
क्योंकि जो तुझ से लड़ते हैं उन से मैं
आप मुक़द्दमा लड़ूंगा, और तेरे लड़केबालों
का मैं उद्धार करूंगा। २६ जो तुझ पर
अन्धेर करते हैं उनको मैं उन्हीं का मांस
खिलाऊंगा, और, वे अपना लोहू पीकर
ऐसे मतवाले होंगे जैसे नये दाखमधु
से होते हैं। तब सब प्राणी जान लेंगे
कि तेरा उद्धारकर्त्ता यहोवा और तेरा
छुड़ानेवाला, याकूब का शक्तिमान मैं
ही हूं ।।

५० तुम्हारी माता का त्यागपत्र
कहां है, जिसे मैं ने उसे त्यागते
समय दिया था ? या मैं ने किस ब्योपारी
के हाथ तुम्हें बेचा ? यहोवा यों कहता
है, सुनो, तुम अपने ही अधर्म के कामों
के कारण बिक गए, और तुम्हारे ही
अपराधों के कारण तुम्हारी माता छोड़
दी गई। २ इसका क्या कारण है कि
जब मैं आया तब कोई न मिला ? और
जब मैं ने पुकारा, तब कोई न बोला ?
क्या मेरा हाथ ऐसा छोटा हो गया है
कि छुड़ा नहीं सकता ? क्या मुझ में
उद्धार करने की शक्ति नहीं ? देखो,
मैं एक धमकी से समुद्र को सुखा देता हूं,
मैं महानदों को रेगिस्तान बना देता हूं;
उनकी मछलियां जल बिना मर जातीं
और बसानी हैं। ३ मैं आकाश को मानो
शोक का काला कपड़ा पहिनाता, और
टाट को उनका ओढ़ना बना देता हूं ।।
४ प्रभु यहोवा ने मुझे सीखनेवालों की
जीभ दी है कि मैं थके हुए को अपने वचन
के द्वारा संभालना जानूं। भोर को वह नित
मुझे जगाता और मेरा कान खोलता है कि
मैं शिष्य के समान सुनूं। ५ प्रभु यहोवा
ने मेरा कान खोला है, और मैं ने विरोध न
किया, न पीछे हटा। ६ मैं ने मारनेवालों
को अपनी पीठ और गलमोछ नोचनेवालों
की ओर अपने गाल किए; अपमानित होने
और उनके थूकने से मैं ने मुंह न छिपाया ।।
७ क्योंकि प्रभु यहोवा मेरी सहायता
करता है, इस कारण मैं ने संकोच नहीं
किया, वरन अपना माथा चकमक की
नाईं कड़ा किया क्योंकि मुझे निश्चय था
कि मुझे लज्जित होना न पड़ेगा। ८ जो
मुझे धर्मी ठहराता है वह मेरे निकट है।
मेरे साथ कौन मुक़द्दमा करेगा ? हम

आमने-साम्हने खड़े हों। मेरा विरोधी
कौन है? वह मेरे निकट आए। ९ सुनो,
प्रभु यहोवा मेरी सहायता करता है; मुझे
कौन दोषी ठहरा सकेगा? देखो, वे
सब कपड़े के समान पुराने हो जाएंगे;
उनको कीड़े खा जाएंगे ॥

१० तुम में से कौन है जो यहोवा का
भय मानता और उसके दास की बातें
सुनता है, जो अन्धियारे में चलता हो
और उसके पास ज्योति न हो? वह
यहोवा के नाम का भरोसा रखे, और
अपने परमेश्वर पर आशा लगाए रहे।
११ देखो, तुम सब जो आग जलाते
और अग्निबाणों को कमर में बान्धते
हो! तुम सब अपनी जलाई हुई आग में
और अपने जलाए हुए अग्निबाणों के
बीच आप ही चलो। तुम्हारी यह दशा
मेरी ही ओर से होगी, तुम सन्ताप में
पड़े रहोगे ॥

५१ हे धर्म पर चलनेवालो, हे
यहोवा के ढूंढ़नेवालो, कान लगा-
कर मेरी सुनो; जिस चट्टान में से तुम
खोदे गए और जिस खानि में से तुम
निकाले गए, उस पर ध्यान करो।
२ अपने मूलपुरुष इब्राहीम और अपनी
माता सारा पर ध्यान करो, जब वह
अकेला था, तब ही से मैं ने उसको बुलाया
और आशीष दी और बढ़ा दिया।
३ यहोवा ने सिय्योन को शान्ति दी है,
उस ने उसके सब खण्डहरों को शान्ति
दी है; वह उसके जंगल को अदन के
समान और उसके निर्जल देश को यहोवा
की बाटिका के समान बनाएगा; उस में
हर्ष और आनन्द और धन्यवाद और
भजन गाने का शब्द सुनाई पड़ेगा ॥

४ हे मेरी प्रजा के लोगो, मेरी ओर
ध्यान धरो; हे मेरे लोगो, कान लगाकर
मेरी सुनो; क्योंकि मेरी ओर से व्यवस्था
दी जाएगी *, और मैं अपना नियम देश
देश के लोगों की ज्योति होने के लिये स्थिर
करूंगा। ५ मेरा छुटकारा निकट है;
मेरा उद्धार प्रगट हुआ है †; मैं अपने
भुजबल से देश देश के लोगों का न्याय
करूंगा। द्वीप मेरी बाट जोहेंगे और मेरे
भुजबल पर आशा रखेंगे। ६ आकाश
की ओर अपनी आंखें उठाओ, और पृथ्वी
को निहारो; क्योंकि आकाश धूएं की
नाईं लोप हो जाएगा, पृथ्वी कपड़े के समान
पुरानी हो जाएगी, और उसके रहनेवाले
यों ही जाते रहेंगे, परन्तु जो उद्धार मैं
करूंगा वह सर्वदा ठहरेगा, और मेरे धर्म
का अन्त न होगा ॥

७ हे धर्म के जाननेवालो, जिनके
मन में मेरी व्यवस्था है, तुम कान लगाकर
मेरी सुनो, मनुष्यों की नामधराई से मत
डरो, और उनके निन्दा करने से विस्मित न
हो। ८ क्योंकि घुन उन्हें कपड़े की नाईं
और कीड़ा उन्हें ऊन की नाईं खाएगा;
परन्तु मेरा धर्म अनन्तकाल तक, और मेरा
उद्धार पीढ़ी से पीढ़ी तक बना रहेगा ॥

९ हे यहोवा की भुजा, जाग! जाग
और बल धारण कर; जैसे प्राचीनकाल में
और बीते हुए पीढ़ियों में, वैसे ही अब
भी जाग। क्या तू वही नहीं है जिस ने
रहब को टुकड़े टुकड़े किया और मगरमच्छ
को छेदा? १० क्या तू वही नहीं जिस
ने समुद्र को अर्थात् गहिरे सागर के जल
को सुखा डाला और उसकी गहराई में
अपने छुड़ाए हुओं के पार जाने के लिये

* मूल में—निकलेगी।
† मूल में—मेरा उद्धार निकला है।

मार्ग निकाला था? ११ सो यहोवा के
छुड़ाए हुए लोग लौटकर जयजयकार करते
हुए सिय्योन में आएंगे, और उनके सिरों
पर अनन्त आनन्द गूंजता रहेगा*; वे
हर्ष और आनन्द प्राप्त करेंगे, और शोक
और सिसकियों का अन्त हो जाएगा॥
. १२ मैं, मैं ही तेरा शान्तिदाता हूं;
तू कौन है जो मरनेवाले मनुष्य से, और
घास के समान मुर्झानेवाले† आदमी से
डरता है, १३ और आकाश के ताननेवाले
और पृथ्वी की नेव डालनेवाले अपने
कर्त्ता यहोवा को भूल गया है, और जब
द्रोही नाश करने को तैयार होता है
तब उसकी जलजलाहट से दिन भर
लगातार थरथराता है? परन्तु द्रोही
की जलजलाहट कहां रही? १४ बंधुआ
शीघ्र ही स्वतन्त्र किया जाएगा; वह
गड्हे में न मरेगा और न उसे रोटी
की कमी होगी। १५ जो समुद्र को
उथल-पुथल करता जिस से उसकी लहरों
में गरजन होती है, वह मैं ही तेरा परमेश्वर
यहोवा हूं मेरा नाम सेनाओं का यहोवा
है। और मैं ने तेरे मुंह मे अपने वचन
डाले, १६ और तुझे अपने हाथ की आड
में छिपा रखा है, कि मैं आकाश को
तानूं‡ और पृथ्वी की नेव डालू, और
सिय्योन से कहूं, तुम मेरी प्रजा हो॥
१७ हे यरूशलेम जाग! जाग उठ!
खडी हो जा, तू ने यहोवा के हाथ से उसकी
जलजलाहट के कटोरे में से पिया है, तू
ने कटोरे का लडखडा देनेवाला मद पूरा

* मूल में—उसके सिर पर सदा का आनन्द होगा।

† मूल में—सरीखे बननेहारे।

‡ मूल में—आकाश को पौधे की नाईं लगाऊं।

पूरा ही पी लिया है। १८ जितने
लड़को ने उस से जन्म लिया उन में से
कोई न रहा जो उसकी अगुवाई करके ले
चले; और जितने लडके उस ने पाले-पोसे
उन में से कोई न रहा जो उसके हाथ को
थाम ले। १९ ये दो विपत्तियां तुझ पर
आ पडी है, कौन तेरे संग विलाप करेगा?
उजाड और विनाश और महंगी और
तलवार आ पड़ी है; कौन तुझे शान्ति
देगा? २० तेरे लडके मूर्च्छित होकर
हर एक सड़क के सिरे पर, महाजाल में
फसे हुए हरिण की नाईं पड़े है; यहोवा
की जलजलाहट और तेरे परमेश्वर की
धमकी के कारण वे अचेत पड़े है*॥
२१ इस कारण हे दुखियारी सुन, तू
मतवाली तो है, परन्तु दाखमधु पीकर
नही, २२ तेरा प्रभु यहोवा जो अपनी
प्रजा का मुक़द्दमा लड़नेवाला तेरा परमेश्वर
है, वह यों कहता है, सुन, मै लड़खड़ा
देनेवाले मद के कटोरे को अर्थात् अपनी
जलजलाहट के कटोरे को तेरे हाथ से
ले लेता हू, तुझे उस मे से फिर कभी पीना
न पडेगा। २३ और मै उसे तेरे उन
दु:ख देनेवालों के हाथ में दूगा, जिन्हों ने
तुझ से कहा, लेट जा, कि हम तुझ पर
पाव धरकर आगे चले†; और तू ने औंधे
मुह गिरकर अपनी पीठ को भूमि और आगे
चलनेवालों के लिये सड़क बना दिया‡॥

५२ हे सिय्योन, जाग, जाग!
अपना बल धारण कर; हे
पवित्र नगर यरूशलेम, अपने शोभायमान

* मूल में—घुड़की से भरे हैं।

† मूल में—कि हम आगे चलें।

‡ मूल में—तू ने आगे चलनेहारे के लिये अपनी पीठ भूमि और सड़क के समान रखी।

वस्त्र पहिन ले; क्योंकि तेरे बीच खतना-
रहित और अशुद्ध लोग फिर कभी प्रवेश
न करने पाएंगे। २ अपने ऊपर से धूल
झाड़ दे, हे यरूशलेम, उठ; हे सिय्योन
की बन्दी बेटी अपने गले के बन्धन को
खोल दे ॥

३ क्योंकि यहोवा यों कहता है, तुम
जो सेंतमेंत बिक गए थे, इसलिये अब बिना
रुपया दिए छुड़ाए भी जाओगे। ४ प्रभु
यहोवा यों भी कहता है, मेरी प्रजा पहिले
तो मिस्र मे परदेशी होकर रहने को गई
थी, और अश्शूरियो ने भी बिना कारण
उन पर अत्याचार किया। ५ इसलिये
यहोवा की यह वाणी है कि मैं अब यहां
क्या करूं जब कि मेरी प्रजा सेंतमेंत हर
ली गई है? यहोवा यह भी कहता है
कि जो उन पर प्रभुता करते हैं वे उधम
मचा रहे हैं, और, मेरे नाम की निन्दा
लगातार दिन भर होती रहती है। ६ इस
कारण मेरी प्रजा मेरा नाम जान लेगी;
वह उस समय जान लेगी कि जो बाते करता
है वह यहोवा ही है; देखो, मैं ही हू ॥

७ पहाड़ों पर उसके पाव क्या ही
सुहावने हैं जो शुभ समाचार लाता है, जो
शान्ति की बाते सुनाता है और कल्याण
का शुभ समाचार और उद्धार का सन्देश
देता है, जो सिय्योन से कहता है, तेरा
परमेश्वर राज्य करता है। ८ सुन, तेरे
पहरुए पुकार रहे हैं, वे एक साथ जयजय-
कार कर रहे हैं; क्योंकि वे साक्षात् देख रहे
हैं कि यहोवा सिय्योन को लौट रहा है।
९ हे यरूशलेम के खण्डहरों, एक संग
उमंग में आकर जयजयकार करो; क्योंकि
यहोवा ने अपनी प्रजा को शान्ति दी है,
उस ने यरूशलेम को छुड़ा लिया है।
१० यहोवा ने सारी जातियों के साम्हने
अपनी पवित्र भुजा प्रगट की है; और
पृथ्वी के दूर दूर देशों के सब लोग हमारे
परमेश्वर का किया हुआ उद्धार निश्चय
देख लेंगे ॥

११ दूर हो, दूर, वहां से निकल जाओ,
कोई अशुद्ध वस्तु मत छुओ; उसके बीच
से निकल जाओ; हे यहोवा के पात्रों के
ढोनेवालो, अपने को शुद्ध करो।
१२ क्योंकि तुम को उतावली से निकलना
नही, और न भागते हुए चलना पड़ेगा;
क्योंकि यहोवा तुम्हारे आगे आगे अगुवाई
करता हुआ चलेगा, और, इस्राएल का
परमेश्वर तुम्हारे पीछे भी रक्षा करता
चलेगा ॥

१३ देखो, मेरा दास बुद्धि से काम
करेगा, वह ऊंचा, महान और अति महान
हो जाएगा। १४ जैसे बहुत से लोग
उसे * देखकर चकित हुए (क्योंकि उसका
रूप यहां तक बिगड़ा हुआ था कि मनुष्य
का सा न जान पड़ता था और उसकी
सुन्दरता भी आदमियों की सी न रह गई
थी), १५ वैसे ही वह बहुत सी जातियों
को पवित्र करेगा और उसको देखकर
राजा शान्त रहेंगे †; क्योंकि वे ऐसी बात
देखेंगे जिसका वर्णन उनके सुनने में भी
नही आया, और, ऐसी बात उनकी समझ
मे आएगी जो उन्हों ने अभी तक सुनी
भी न थी ॥

५३ जो समाचार हमे दिया गया,
उसका किस ने विश्वास किया?
और यहोवा का भुजबल किस पर प्रगट
हुआ? २ क्योंकि वह उसके साम्हने
अंकुर की नाईं, और ऐसी जड के समान

* मूल में—तुझे।
† मूल में—राजा अपने मुंह बन्द करेंगे।

उगा जो निर्जल भूमि में फूट निकले;
उसकी न तो कुछ सुन्दरता थी कि हम
उसको देखते, और न उसका रूप ही
हमें ऐसा दिखाई पड़ा कि हम उसको
चाहते। ३ वह तुच्छ जाना जाता और
मनुष्यों का त्यागा हुआ था, वह दुःखी
पुरुष था, रोग से उसकी जान पहिचान
थी, और लोग उस से मुख फेर लेते
थे। वह तुच्छ जाना गया, और, हम ने
उसका मूल्य न जाना ।।

४ निश्चय उस ने हमारे रोगों को सह
लिया और हमारे ही दुःखों को उठा
लिया; तौभी हम ने उसे परमेश्वर का
मारा-कूटा और दुर्दशा मे पड़ा हुआ
समझा। ५ परन्तु वह हमारे ही अपराधों
के कारण घायल किया गया, वह हमारे
अधर्म के कामों के हेतु कुचला गया;
हमारी ही शान्ति के लिये उस पर ताड़ना
पड़ी, कि उसके कोड़े खाने से हम लोग
चंगे हो जाएं *। ६ हम तो सब के सब
भेड़ों की नाईं भटक गए थे; हम में से
हर एक ने अपना अपना मार्ग लिया;
और यहोवा ने हम सभों के अधर्म का
बोझ उसी पर लाद दिया ।।

७ वह सताया गया, तौभी वह सहता
रहा और अपना मुंह न खोला; जिस
प्रकार भेड़ बध होने के समय वा भेड़ी
ऊन कतरने के समय चुपचाप शान्त रहती
है, वैसे ही उस ने भी अपना मुंह न खोला।
८ अत्याचार करके और दोष लगाकर वे
उसे ले गए; उस समय के लोगों मे से
किस ने इस पर ध्यान दिया कि वह
जीवतों के बीच में से उठा लिया गया?
मेरे ही लोगों के अपराधों के कारण
उस पर मार पड़ी। ९ और उसकी
क़ब्र भी दुष्टों के संग ठहराई गई, और,
मृत्यु के समय वह धनवान का संगी हुआ,
यद्यपि * उस ने किसी प्रकार का उपद्रव
न किया था और उसके मुंह से कभी
छल की बात नहीं निकली थी ।।

१० तौभी यहोवा को यही भाया कि
उसे कुचले; उसी ने उसको रोगी कर
दिया; जब तू उसका प्राण दोषबलि करे,
तब वह अपना वंश देखने पाएगा, वह
बहुत दिन जीवित रहेगा; उसके हाथ
से यहोवा की इच्छा पूरी हो जाएगी।
११ वह अपने प्राणों का दुःख उठाकर
उसे देखेगा और तृप्त होगा; अपने ज्ञान
के द्वारा मेरा धर्मी दास बहुतेरों को
धर्मी ठहराएगा; और उनके अधर्म के
कामों का बोझ आप उठा लेगा। १२ इस
कारण मैं उसे महान लोगों के संग भाग
दूंगा, और, वह सामर्थियों के संग लूट
बांट लेगा; क्योंकि उस ने अपना प्राण
मृत्यु के लिये उण्डेल दिया, वह अपराधियों
के संग गिना गया; तौभी उस ने बहुतों
के पाप का बोझ उठा लिया, और,
अपराधियों के लिये बिनती करता है ।।

५४ हे बांझ, तू जो पुत्रहीन है
जयजयकार कर; तू जिसे जन्माने
की पीड़ें नहीं हुईं, गला खोलकर जयजयकार
कर और पुकार! क्योंकि त्यागी हुई
के लड़के सुहागिन के लड़कों से अधिक
होंगे, यहोवा का यही वचन है। २ अपने
तम्बू का स्थान चौड़ा कर, और तेरे डेरे
के पट लम्बे किए जाएं; हाथ मत रोक,
रस्सियों को लम्बी और खूंटों को दृढ़
कर। ३ क्योंकि तू दहिने-बाएं फैलेगी,

* मूल में—हमारे लिये चंगापन है।

* वा, क्योंकि।

और तेरा वंश जाति-जाति का अधिकारी
होगा और उजड़े हुए नगरों को फिर
से बसाएगा ।।
४ मत डर, क्योंकि तेरी आशा फिर
नहीं टूटेगी; मत घबरा, क्योंकि तू फिर
लज्जित न होगी और तुझ पर सियाही
न छाएगी, क्योंकि तू अपनी जवानी
की लज्जा भूल जाएगी, और, अपने
विधवापन की नामधराई को फिर स्मरण
न करेगी। ५ क्योंकि तेरा कर्त्ता तेरा
पति है, उसका नाम सेनाओं का यहोवा
है; और इस्राएल का पवित्र तेरा छुड़ाने-
वाला है, वह सारी पृथ्वी का भी परमेश्वर
कहलाएगा। ६ क्योंकि यहोवा ने तुझे
ऐसा बुलाया है, मानो तू छोडी हुई और
मन की दुखिया और जवानी की त्यागी
हुई स्त्री हो, तेरे परमेश्वर का यही वचन
है। ७ क्षण भर ही के लिये मैं ने तुझे
छोड़ दिया था, परन्तु अब बड़ी दया करके
मैं फिर तुझे रख लूंगा। ८ क्रोध के
झकोरे में आकर मैं ने पल भर के लिये
तुझ से मुह छिपाया था, परन्तु अब
अनन्त करुणा से मैं तुझ पर दया करूंगा,
तेरे छुड़ानेवाले यहोवा का यही वचन है।
९ यह मेरी दृष्टि में नूह के समय के
जलप्रलय के समान है; क्योंकि जैसे मैं
ने शपथ खाई थी कि नूह के समय के
जलप्रलय से पृथ्वी फिर न डूबेगी, वैसे
ही मैं ने यह भी शपथ खाई है कि फिर
कभी तुझ पर क्रोध न करूंगा और न
तुझ को धमकी दूंगा। १० चाहे पहाड़
हट जाएं और पहाड़ियां टल जाएं, तौभी
मेरी करुणा तुझ पर से कभी न हटेगी,
और मेरी शान्तिदायक वाचा न टलेगी,
यहोवा, जो तुझ पर दया करता है,
उसका यही वचन है ।।
११ हे दुःखियारी, तू जो आंधी की
सताई है और जिस को शान्ति नहीं मिली,
सुन, मैं तेरे पत्थरों की पच्चीकारी करके
बैठाऊंगा, और तेरी नेव नीलमणि से
डालूगा। १२ तेरे कलश मैं माणिकों से,
तेरे फाटक लालड़ियों से और तेरे सब
सिवानों को मनोहर रत्नों से बनाऊंगा।
१३ तेरे सब लड़के यहोवा के सिखलाए
हुए होंगे, और उनको बड़ी शान्ति मिलेगी।
१४ तू धार्मिकता के द्वारा स्थिर होगी;
तू अन्धेर से बचेगी, क्योंकि तुझे डरना
न पड़ेगा, और तू भयभीत होने से बचेगी,
क्योंकि भय का कारण तेरे पास न
आएगा। १५ सुन, लोग भीड़ लगाएंगे,
परन्तु मेरी ओर से नहीं; जितने तेरे
विरुद्ध भीड लगाएंगे वे तेरे कारण गिरेंगे।
१६ सुन, एक लोहार कोएले की आग
धोंककर इसके लिये हथियार बनाता है,
वह मेरा ही सृजा हुआ है। उजाड़ने के
लिये भी मेरी ओर से एक नाश करनेवाला
सृजा गया है। १७ जितने हथियार तेरी
हानि के लिये बनाए जाएं, उन में से
कोई सफल न होगा, और, जितने लोग
मुद्दई होकर तुझ पर नालिश करें* उन
सभो से तू जीत जाएगा। यहोवा के दासों
का यही भाग होगा, और वे मेरे ही कारण
धर्मी ठहरेंगे, यहोवा की यही वाणी है ।।

५५ अहो सब प्यासे लोगो, पानी
के पास आओ; और जिनके
पास रुपया न हो, तुम भी आकर मोल
लो और खाओ! दाखमधु और दूध
बिन रुपए और बिना दाम ही आकर ले
लो। २ जो भोजनवस्तु नहीं है, उसके
लिये तुम क्यों रुपया लगाते हो, और,

* मूल में—जितनी जीभें तेरे साथ उठें।

जिस से पेट नहीं भरता उसके लिये क्यों
परिश्रम करते हो? मेरी ओर मन
लगाकर सुनो, तब उत्तम वस्तुएं खाने
पाओगे और चिकनी चिकनी वस्तुएं
खाकर सन्तुष्ट हो जाओगे। ३ कान
लगाओ, और मेरे पास आओ; सुनो,
तब तुम जीवित रहोगे *; और मैं तुम्हारे
साथ सदा की वाचा बान्धूंगा अर्थात्
दाऊद पर की अटल करुणा की वाचा।
४ सुनो, मैं ने उसको राज्य राज्य के
लोगों के लिये साक्षी और प्रधान और
आज्ञा देनेवाला ठहराया है। ५ सुन, तू
ऐसी जाति को जिसे तू नही जानता
बुलाएगा, और ऐसी जातिया जो तुझे
नहीं जानतीं तेरे पास दौडी आएंगी, वे
तेरे परमेश्वर यहोवा और इस्राएल के
पवित्र के निमित्त यह करेगी, क्योंकि उस
ने तुझे शोभायमान किया है॥

६ जब तक यहोवा मिल सकता है
तब तक उसकी खोज मे रहो, जब तक
वह निकट है तब तक उसे पुकारो;
७ दुष्ट अपनी चालचलन और अनर्थकारी
अपने सोच विचार छोड़कर यहोवा ही
की ओर फिरे, वह उस पर दया करेगा,
वह हमारे परमेश्वर की ओर फिरे और
वह पूरी रीति से उसको क्षमा करेगा।
८ क्योंकि यहोवा कहता है, मेरे विचार
और तुम्हारे विचार एक समान नही हैं,
न तुम्हारी गति और मेरी गति एक सी
है। ९ क्योंकि मेरी और तुम्हारी गति
में और मेरे और तुम्हारे सोच विचारों
में, आकाश और पृथ्वी का अन्तर है † ॥

१० जिस प्रकार से वर्षा और हिम
आकाश से गिरते हैं और वहां यों ही
लौट नहीं जाते, वरन भूमि पर पड़कर *
उपज उपजाते हे जिस से बोनेवाले को
बीज और खानेवाले को रोटी मिलती है,
११ उसी प्रकार से मेरा वचन भी होगा
जो मेरे मुख से निकलता है; वह व्यर्थ
ठहरकर मेरे पास न लौटेगा, परन्तु, जो
मेरी इच्छा है उसे वह पूरा करेगा, और
जिस काम के लिये मैं ने उसको भेजा
है उसे वह सुफल करेगा † ॥

१२ क्योंकि तुम आनन्द के साथ
निकलोगे, और शान्ति के साथ पहुंचाए
जाओगे; तुम्हारे आगे आगे पहाड़ और
पहाडियां गला खोलकर जयजयकार करेंगी,
और मैदान के सब वृक्ष आनन्द के मारे
ताली बजाएंगे। १३ तब भटकटैयों की
सन्ती सनौवर उगेंगे; और बिच्छू पेड़ों
की सन्ती मेंहदी उगेगी; और इस से
यहोवा का नाम होगा, जो सदा का चिन्ह
होगा और कभी न मिटेगा।

५६ यहोवा यों कहता है, न्याय
का पालन करो, और, धर्म के
काम करो; क्योंकि मै शीघ्र तुम्हारा
उद्धार करूंगा ‡, और मेरा धर्मी होना
प्रगट होगा। २ क्या ही धन्य है वह मनुष्य
जो ऐसा ही करता, और वह आदमी जो
इस पर स्थिर रहता है, जो विश्रामदिन
को पवित्र मानता और अपवित्र करने से
बचा रहता है, और अपने हाथ को सब
भांति की बुराई करने से रोकता है।
३ जो परदेशी यहोवा से मिल गए हैं,

* मूल में—तुम्हारे प्राण बने रहेंगे।
† मूल में—आकाश पृथ्वी से ऊंचा है वैसे ही मेरी गति तुम्हारी गति से और मेरे सोच विचार तुम्हारे सोच विचारों से ऊंचे हैं।

* मूल में—भूमि को सींचकर।
† मूल में—उस में सुफल होगा।
‡ मूल में—मेरा उद्धार आने को निकट है।

वे न कहे कि यहोवा हमे अपनी प्रजा से
निश्चय अलग करेगा; और खोजे भी
न कहें कि हम तो सूखे वृक्ष है। ४ क्योंकि
जो खोजे मेरे विश्रामदिन को मानते
और जिस बात से मै प्रसन्न रहता हूं
उसी को अपनाते और मेरी वाचा को
पालते हे, उनके विषय यहोवा यों कहता
है ५ कि मै अपने भवन और अपनी शहर-
पनाह के भीतर उनको ऐसा नाम दूगा जो
पुत्र-पुत्रियों से कही उत्तम होगा; मै उनका
नाम सदा बनाए रखूंगा * और वह कभी
न मिटाया जाएगा ।।

६ परदेशी भी जो यहोवा के साथ इस
इच्छा से मिले हुए है कि उसकी सेवा
टहल करे और यहोवा के नाम से प्रीति
रखें और उसके दास हो जाए, जितने
विश्रामदिन को अपवित्र करने से बचे
रहते और मेरी वाचा को पालते हे,
७ उनको मै अपने पवित्र पर्वत पर ले
आकर अपने प्रार्थना के भवन मे आनन्दित
करूंगा; उनके होमबलि और मेलबलि
मेरी वेदी पर ग्रहण किए जाएगे; क्योंकि
मेरा भवन सब देशो के लोगों के लिये
प्रार्थना का घर कहलाएगा। ८ प्रभु
यहोवा, जो निकाले हुए इस्राएलियो को
इकट्ठे करनेवाला है, उसकी यह वाणी
है कि जो इकट्ठे किए गए है उनके साथ
मैं औरों को भी इकट्ठे करके मिला दूगा ।।

९ हे मैदान के सब जन्तुओ, हे वन के
सब पशुओ, खाने के लिये आओ।
१० उसके पहरुए अन्धे है, वे सब के
सब अज्ञानी है, वे सब के सब गूगे कुत्ते
हे जो भूक नही सकते; वे स्वप्न देखनेवाले
और लेटे रहकर सोते रहना चाहते है।
११ वे मरभूखे कुत्ते हैं जो कभी तृप्त नहीं
होते *। वे चरवाहे है जिन में समझ
ही नही; उन सभों ने अपने अपने लाभ
के लिये अपना अपना मार्ग लिया है।
१२ वे कहते हैं कि आओ, हम दाखमधु
ले आए, आओ मदिरा पीकर छक जाएं;
कल का दिन भी तो आज ही के समान
अत्यन्त सुहावना होगा ।।

५७ धर्मी जन नाश होता है, और
कोई इस बात की चिन्ता नहीं
करता; भक्त मनुष्य उठा लिए जाते हैं,
परन्तु कोई नही सोचता। धर्मी जन
इसलिये उठा लिया गया कि आनेवाली
आपत्ति से बच जाए, २ वह शान्ति को
पहुंचता है; जो सीधी चाल चलता है
वह अपनी खाट पर विश्राम करता है ।।

३ परन्तु तुम, हे जादूगरनी के पुत्रो,
हे व्यभिचारी और व्यभिचारिणी की
सन्तान, यहा निकट आओ। ४ तुम किस
पर हसी करते हो? तुम किस पर मुंह
खोलकर जीभ निकालते हो †? क्या तुम
पाखण्डी और झूठे ‡ के वश नही हो,
५ तुम, जो सब हरे वृक्षों के तले देवताओं
के कारण कामातुर होते और नालों में
और चट्टानों की दरारों के बीच § बाल-
बच्चों को बध करते हो? ६ नालों के
चिकने पत्थर ही तेरा भाग और अश
ठहरे ||; तू ने उनके लिये तपावन दिया और
अन्नबलि चढ़ाया है। क्या मैं इन बातों

* मूल में—उनको सदा का नाम दूंगा।

* मूल में—फिर कुत्ते मरभूखे हैं, वे तृप्ति नहीं जानते।

† मूल में—मुंह खोलकर जीभ बढ़ाते हो।

‡ मूल में—तुम अपराध की सन्तान, झूठ का वंश।

§ मूल में—के नीचे।

|| मूल में—वे ही तेरी चिट्ठी।

से शान्त हो जाऊं? ७ एक बड़े ऊंचे
पहाड़ पर तू ने अपना बिछौना बिछाया
है, वहीं तू बलि चढ़ाने को चढ़ गई।
८ तू ने अपनी चिन्हानी अपने द्वार के
किवाड़ और चौखट की आड ही मे रखी;
मुझे छोड़कर तू औरों को अपने तईं
दिखाने के लिये चढ़ी, तू ने अपनी खाट
चौड़ी की और उन से वाचा बान्ध ली, तू ने
उनकी खाट को जहां देखा, पसन्द किया।
९ तू तेल लिए हुए राजा के पास गई
और बहुत सुगन्धित तेल अपने काम में
लाई; अपने दूत तू ने दूर तक भेजे और
अधोलोक तक अपने को नीचा किया।
१० तू अपनी यात्रा की लम्बाई के कारण
थक गई, तौभी तू ने न कहा कि यह
व्यर्थ है; तेरा बल कुछ अधिक हो
गया *, इसी कारण तू नहीं थकी॥

११ तू ने किस के डर से झूठ कहा,
और किसका भय मानकर ऐसा किया
कि मुझ को स्मरण नही रखा न मुझ पर
ध्यान दिया? क्या मैं बहुत काल से चुप
नहीं रहा? इस कारण तू मेरा भय
नही मानती। १२ मै आप तेरे धर्म और
कर्मों का वर्णन करूंगा, परन्तु, उन से
तुझे कुछ लाभ न होगा। १३ जब तू
दोहाई दे, तब जिन मूर्त्तियों को तू ने
जमा किया है वे ही तुझे छुड़ाएं! वे
तो सब की सब वायु से वरन एक ही
फूंक से उड़ जाएंगी। परन्तु जो मेरी
शरण लेगा वह देश का अधिकारी होगा,
और मेरे पवित्र पर्वत का भी अधिकारी
होगा॥

१४ और यह कहा जाएगा, पांति बान्ध
बान्धकर राजमार्ग बनाओ, मेरी प्रजा के
मार्ग में से हर एक ठोकर दूर करो।
१५ क्योंकि जो महान और उत्तम और
सदैव स्थिर रहता, और जिसका नाम
पवित्र है, वह यों कहता है, मै ऊंचे पर
और पवित्र स्थान मे निवास करता हूं,
और उसके संग भी रहता हूं, जो खेदित
और नम्र है, कि, नम्र लोगों के हृदय और
खेदित लोगों के मन को हर्षित करूं *।
१६ मै सदा मुक़द्दमा न लड़ता रहूंगा,
न सर्वदा क्रोधित रहूंगा; क्योंकि आत्मा
मेरे बनाए हुए हैं और जीव मेरे साम्हने
मूर्च्छित हो जाते हैं। १७ उसके लोभ
के पाप के कारण मै ने क्रोधित होकर
उसको दुःख दिया था, और क्रोध के
मारे उस से मुह छिपाया था; परन्तु वह
अपने मनमाने मार्ग में दूर भटकता चला
गया था। १८ मै उसकी चाल देखता
आया हूं, तौभी अब उसको चंगा करूंगा;
में उसे ले चलूंगा और विशेष करके
उसके शोक करनेवालों को शान्ति दूंगा।
१९ मै मुंह के फल का सृजनहार हूं;
यहोवा ने कहा है, जो दूर और जो निकट
हैं, दोनों को पूरी शान्ति मिले; और
मै उसको चंगा करूंगा। २० परन्तु दुष्ट
तो लहराते हुए समुद्र के समान है जो
स्थिर नहीं रह सकता; और उसका जल
मैल और कीच उछालता है। २१ दुष्टों
के लिये शान्ति नहीं है, मेरे परमेश्वर
का यही वचन है॥

५८ गला खोलकर पुकार, कुछ
न रख छोड़, नरसिंगे का सा ऊंचा
शब्द कर; मेरी प्रजा को उसका अपराध
अर्थात् याकूब के घराने को उसका पाप

* मूल में—तू ने अपने हाथ का जीवन पाया।

* मूल में—नम्रों की आत्मा और चूर मन जिलाने को।

जता दे। २ वे प्रति दिन मेरे पास आते
और मेरी गति बूझने की इच्छा ऐसी
रखते हैं मानो वे धर्मी लोग हैं जिन्हों
ने अपने परमेश्वर के नियमों को नहीं
टाला; वे मुझ से धर्म के नियम पूछते
और परमेश्वर के निकट आने से प्रसन्न
होते हैं। ३ वे कहते हैं, क्या कारण
है कि हम ने तो उपवास रखा, परन्तु
तू ने इसकी सुधि नही ली? हम ने दुःख
उठाया, परन्तु तू ने कुछ ध्यान नही
दिया? सुनो, उपवास के दिन तुम अपनी
ही इच्छा पूरी करते हो और अपने सेवकों
से कठिन कामों को कराते हो। ४ सुनो,
तुम्हारे उपवास का फल यह होता है कि
तुम आपस में लड़ते और झगड़ते और
दुष्टता से घूसे मारते हो। जैसा उपवास
तुम आजकल रखते हो, उस से तुम्हारी
प्रार्थना ऊपर नहीं सुनाई देगी। ५ जिस
उपवास से मैं प्रसन्न होता हू अर्थात् जिस
में मनुष्य स्वयं को दीन करे, क्या तुम
इस प्रकार करते हो? क्या सिर को
झाऊ की नाईं झुकाना, अपने नीचे टाट
बिछाना, और राख फैलाने ही को तुम
उपवास और यहोवा को प्रसन्न करने का
दिन कहते हो?

६ जिस उपवास से मैं प्रसन्न होता हू,
वह क्या यह नहीं, कि, अन्याय से बनाए
हुए दासों, और अन्धेर सहनेवालों का
जूआ तोड़कर* उनको छुड़ा लेना, और,
सब जूओं को टुकड़े टुकडे कर देना?
७ क्या वह यह नहीं है कि अपनी रोटी
भूखों को बांट देना, अनाथ और मारे-मारे
फिरते हुओं को अपने घर ले आना,
किसी को नंगा देखकर वस्त्र पहिनाना,
और अपने जातिभाइयों से अपने को न
छिपाना? ८ तब तेरा प्रकाश पौ फटने
की नाईं चमकेगा, और तू शीघ्र चंगा हो
जाएगा; तेरा धर्म तेरे आगे आगे चलेगा,
यहोवा का तेज तेरे पीछे रक्षा करते
चलेगा। ९ तब तू पुकारेगा और यहोवा
उत्तर देगा; तू दोहाई देगा और वह कहेगा,
मैं यहां हूं*। यदि तू अन्धेर करना†
और उंगली मटकाना, और, दुष्ट बातें
बोलना छोड़ दे, १० उदारता से भूखे
की सहायता करे‡ और दीन दुःखियों को
सन्तुष्ट करे, तब अन्धियारे में तेरा प्रकाश
चमकेगा, और तेरा घोर अन्धकार दोपहर
का सा उजियाला हो जाएगा। ११ और
यहोवा तुझे लगातार लिए चलेगा, और
काल के समय तुझे तृप्त और तेरी हड्डियों
को हरी भरी करेगा; और तू सींची हुई
बारी और ऐसे सोते के समान होगा
जिसका जल कभी नहीं सूखता। १२ और
तेरे वंश के लोग बहुत काल के उजड़े
हुए स्थानों को फिर बसाएंगे; तू पीढ़ी
पीढ़ी की पड़ी हुई नेव पर घर उठाएगा;
तेरा नाम टूटे हुए बाड़े का सुधारक
और पथों§ का ठीक करनेवाला पड़ेगा॥

१३ यदि तू विश्रामदिन को अशुद्ध
न करे|| अर्थात् मेरे उस पवित्र दिन में
अपनी इच्छा पूरी करने का यत्न न करे,
और विश्रामदिन को आनन्द का दिन
और यहोवा का पवित्र किया हुआ दिन

* मूल में—कि दुष्टता के बन्धन खोलूंगा और जूए की रस्सियां खोलना।

* मूल में—मुझे देख।

† मूल में—जूआ।

‡ मूल में—और भूखे के लिये अपना जीव खींच निकाले।

§ मूल में—रहने के लिये पथों।

|| मूल में—यदि विश्राम दिन से अपना पांव मोड़े।

समझकर माने; यदि तू उसका सन्मान
करके उस दिन अपने मार्ग पर न चले,
अपनी इच्छा पूरी न करे, और अपनी ही
बातें न बोले, १४ तो तू यहोवा के
कारण सुखी होगा, और मैं तुझे देश के
ऊंचे स्थानों पर चलने दूंगा; मैं तेरे
मूलपुरुष याकूब के भाग की उपज में से
तुझे खिलाऊंगा, क्योंकि यहोवा ही के
मुख से यह वचन निकला है ।।

५९ सुनो, यहोवा का हाथ ऐसा
छोटा नहीं हो गया कि उद्धार
न कर सके, न वह ऐसा बहिरा*
हो गया है कि सुन न सके; २ परन्तु
तुम्हारे अधर्म के कामों ने तुम को तुम्हारे
परमेश्वर से अलग कर दिया है, और
तुम्हारे पापों के कारण उसका मुह तुम
से ऐसा छिपा है कि वह नहीं सुनता ।
३ क्योंकि तुम्हारे हाथ हत्या से और
तुम्हारी अंगुलियां अधर्म के कर्मों से अपवित्र
हो गईं हैं; तुम्हारे मुंह से तो झूठ और
तुम्हारी जीभ से कुटिल बाते निकलती है ।
४ कोई धर्म के साथ नालिश नहीं करता,
न कोई सच्चाई से मुक़द्दमा लडता है; वे
मिथ्या पर भरोसा रखते हैं और झूठ
बातें बकते है; उसको मानो उत्पात का
गर्भ रहता, और वे अनर्थ को जन्म देते
हैं । ५ वे सापिन के अण्डे सेते और
मकड़ी के जाले बनाते हैं; जो कोई उनके
अण्डे खाता वह मर जाता है, और जब
कोई एक को फोड़ता तब उस में से सपोला
निकलता है † । ६ उनके जाले कपड़े का
काम न देंगे, न वे अपने कामों से अपने
को ढांप सकेंगे । क्योंकि उनके काम
अनर्थ ही के होते हैं, और उनके हाथों से
उपद्रव का काम होता है । ७ वे बुराई*
करने को दौड़ते हैं, और निर्दोष की हत्या
करने को तत्पर रहते है; उनकी युक्तियां
व्यर्थ हैं, उजाड़ और विनाश ही उनके
मार्गों मे हैं । ८ शान्ति का मार्ग वे
जानते ही नहीं और न उनके व्यवहार
में न्याय है; उनके पथ टेढ़े है, जो कोई
उन पर चले वह शान्ति न पाएगा ।।

९ इस कारण न्याय हम से दूर है,
और धर्म हमारे समीप ही नहीं आता;
हम उजियाले की बाट तो जोहते हैं,
परन्तु, देखो अन्धियारा ही बना रहता
है, हम प्रकाश की आशा तो लगाए है,
परन्तु, घोर अन्धकार ही मे चलते हैं ।
१० हम अन्धों के समान भीत टटोलते
हैं, हां, हम बिना आंख के लोगों की नाईं
टटोलते हैं; हम दिन-दोपहर रात की
नाईं ठोकर खाते हे, हृष्टपुष्टो के बीच
हम मुर्दों के समान हैं । ११ हम सब के
सब रीछों की नाईं चिल्लाते हे और
पण्डुकों के समान च्यू च्यू करते हे;
हम न्याय की बाट तो जोहते है, पर वह
कहीं नही; और उद्धार की बाट जोहते
है पर वह हम से दूर ही रहता है ।
१२ क्योंकि हमारे अपराध तेरे साम्हने
बहुत हुए हैं, हमारे पाप हमारे विरुद्ध
साक्षी दे रहे हैं; हमारे अपराध हमारे
संग हैं और हम अपने अधर्म के काम
जानते हैं : १३ हम ने यहोवा का अपराध
किया है, हम उस से मुकर गए और
अपने परमेश्वर के पीछे चलना छोड
दिया, हम अन्धेर करने लगे और उलट

* मूल में—उसका कान ऐसा भारी।
† मूल में—और कुचला हुआ सपोला फूटता है।

* मूल में—उनके पांव बुराई।

फेर की बातें कही, हम ने भूठी बाते मन
में गढ़ी और कही भी हैं। १४ न्याय
तो पीछे हटाया गया और धर्म दूर खडा
रह गया; सच्चाई बाज़ार मे गिर पडी *,
और सिधाई प्रवेश नही करने पाती।
१५ हां, सच्चाई खो गई, और जो बुराई
से भागता है सो शिकार हो जाता है ॥

यह देखकर यहोवा ने बुरा माना,
क्योंकि न्याय जाता रहा, १६ उस ने
देखा कि कोई भी पुरुष नही, और इस
से अचम्भा किया कि कोई बिनती
करनेवाला नही; तब उस ने अपने ही
भुजबल से उद्धार किया †, और अपने
धर्मी होने के कारण वह सम्भल गया।
१७ उस ने धर्म को झिलम की नाईं
पहिन लिया, और उसके सिर पर उद्धार
का टोप रखा गया; उस ने पलटा लेने
का वस्त्र धारण किया, और जलजलाहट
को बागे की नाईं पहिन लिया है।
१८ उनके कर्मों के अनुसार वह उनको
फल देगा, अपने द्रोहियों पर वह अपना
क्रोध भड़काएगा और अपने शत्रुओं को
उनकी कमाई देगा; वह द्वीपवासियों को
भी उनकी कमाई भर देगा। १९ तब
पश्चिम की ओर लोग यहोवा के
नाम का, और पूर्व की ओर उसकी
महिमा का भय मानेंगे; क्योंकि जब
शत्रु महानद की नाईं चढ़ाई करेगे तब
यहोवा का आत्मा उसके विरुद्ध झण्डा
खड़ा करेगा ॥

२० और याकूब मे जो अपराध से
मन फिराते है उनके लिये सिय्योन मे एक
छुड़ानेवाला आएगा, यहोवा की यही वाणी
है। २१ और यहोवा यह कहता है, जो
वाचा मैं ने उन से बान्धी है वह यह है,
कि मेरा आत्मा तुझ पर ठहरा है, और
अपने वचन जो मैं ने तेरे मुह मे डाले है
अब से लेकर सर्वदा तक वे तेरे मुह से,
और, तेरे पुत्रों और पोतों के मुंह से भी
कभी न हटेंगे ॥

६० उठ, प्रकाशमान हो; क्योंकि
तेरा प्रकाश आ गया है, और
यहोवा का तेज तेरे ऊपर उदय हुआ है।
२ देख, पृथ्वी पर तो अन्धियारा और
राज्य राज्य के लोगों पर घोर अन्धकार
छाया हुआ है; परन्तु तेरे ऊपर यहोवा
उदय होगा, और उसका तेज तुझ पर
प्रगट होगा। ३ और अन्यजातियां तेरे
पास प्रकाश के लिये और राजा तेरे
आरोहण के प्रताप की ओर आएंगे ॥

४ अपनी आंखे चारों ओर उठाकर
देख; वे सब के सब इकट्ठे होकर तेरे
पास आ रहे हैं; तेरे पुत्र दूर से आ रहे
है, और तेरी पुत्रिया हाथों-हाथ पहुंचाई
जा रही है। ५ तब तू इसे देखेगी और
तेरा मुख चमकेगा, तेरा हृदय थरथराएगा
और आनन्द से भर जाएगा *; क्योंकि
समुद्र का सारा धन और अन्यजातियों की
धन-सम्पत्ति तुझ को मिलेगी। ६ तेरे
देश † में ऊंटों के झुण्ड और मिद्यान और
एपादेशों की साडनियां इकट्ठी होंगी;
शिबा के सब लोग आकर सोना और
लोबान भेंट लाएगे और यहोवा का
गुणानुवाद आनन्द से सुनाएंगे। ७ केदार
की सब भेड़-बकरियां इकट्ठी होकर तेरी हो

* मूल में—सच्चाई ने चौक में ठोकर खाई।

† मूल में—उसी की भुजा ने उसके लिये उद्धार किया।

* मूल में—और बढ़ेगा।

† मूल में—तुझ में।

जाएंगी, नबायोत के मेढ़े तेरी सेवा टहल
के काम में आएंगे; मेरी वेदी पर वे ग्रहण
किए जाएंगे और मैं अपने शोभायमान
भवन को और भी प्रतापी कर दूंगा ।।
८ ये कौन हैं जो बादल की नाईं
और दर्बाओं की ओर उड़ते हुए कबूतरों
की नाईं चले आते हैं? ९ निश्चय द्वीप
मेरी ही बाट देखेंगे, पहिले तो तर्शीश के
जहाज़ आएंगे, कि, तेरे पुत्रों को सोने-
चान्दी समेत तेरे परमेश्वर यहोवा अर्थात्
इस्राएल के पवित्र के नाम के निमित्त
दूर से पहुंचाएं, क्योंकि उस ने तुझे
शोभायमान किया है ।।
१० परदेशी लोग तेरी शहरपनाह को
उठाएंगे, और उनके राजा तेरी सेवा
टहल करेंगे; क्योंकि मैं ने क्रोध मे आकर
तुझे दुःख दिया था, परन्तु अब तुझ से
प्रसन्न होकर तुझ पर दया की है। ११ तेरे
फाटक सदैव खुले रहेंगे; दिन और रात
वे बन्द न किए जाएंगे जिस से अन्य-
जातियों की धन-सम्पत्ति और उनके राजा
बंधुए होकर तेरे पास पहुंचाए जाएं।
१२ क्योंकि जो जाति और राज्य के
लोग तेरी सेवा न करें वे नष्ट हो जाएगे;
हां ऐसी जातियां पूरी रीति से सत्यानाश
हो जाएंगी। १३ लबानोन का विभव
अर्थात् सनौबर और देवदार और सीधे
सनौबर के पेड़ एक साथ तेरे पास आएंगे
कि मेरे पवित्रस्थान को सुशोभित करें;
और मैं अपने चरणों के स्थान को महिमा
दूगा। १४ तेरे दुःख देनेवालों की सन्तान
तेरे पास सिर झुकाए हुए आएंगे; और
जिन्हों ने तेरा तिरस्कार किया सब तेरे
पांवों पर* गिरकर दण्डवत् करेंगे; वे
तेरा नाम यहोवा का नगर, इस्राएल के
पवित्र का सिय्योन रखेंगे ।।
१५ तू जो त्यागी गई और घृणित
ठहरी, यहां तक कि कोई तुझ मे से
होकर नही जाता था, इसकी सन्ती मैं
तुझे सदा के घमण्ड का और पीढ़ी पीढ़ी
के हर्ष का कारण ठहराऊगा। १६ तू
अन्यजातियों का दूध पी लेगी, तू राजाओ
की छातियां चूसेगी, और तू जान लेगी
कि मैं यहोवा तेरा उद्धारकर्त्ता और तेरा
छुडानेवाला, याकूब का सर्वशक्तिमान हू ।।
१७ मैं पीतल की सन्ती सोना, लोहे
की सन्ती चान्दी, लकडी की सन्ती पीतल
और पत्थर की सन्ती लोहा लाऊगा।
मैं तेरे हाकिमो को मेल-मिलाप और तेरे
चौधरियों को धार्मिकता ठहराऊंगा।
१८ तेरे देश मे फिर कभी उपद्रव और
तेरे सिवानो के भीतर उत्पात वा अन्धेर
की चर्चा न सुनाई पड़ेगी, परन्तु तू
अपनी शहरपनाह का नाम उद्धार और
अपने फाटकों का नाम यश रखेगी।
१९ फिर दिन को सूर्य तेरा उजियाला
न होगा, न चान्दनी के लिये चन्द्रमा परन्तु
यहोवा तेरे लिये सदा का उजियाला और
तेरा परमेश्वर तेरी शोभा ठहरेगा।
२० तेरा सूर्य फिर कभी अस्त न होगा
और न तेरे चन्द्रमा की ज्योति मलिन
होगी*; क्योंकि यहोवा तेरी सदैव की
ज्योति होगा और तेरे विलाप के दिन
समाप्त हो जाएंगे। २१ और तेरे लोग
सब के सब धर्मी होंगे; वे सर्वदा देश के
अधिकारी रहेंगे, वे मेरे लगाए हुए पौधे
और मेरे हाथों का काम ठहरेंगे, जिस से
मेरी महिमा प्रगट हो। २२ छोटे से

* मूल में—तेरे पांवों के तलुए पर।

* मूल में—और तेरा चन्द्रमा न सिमटेगा।

छोटा एक हजार हो जाएगा और सब से
दुर्बल एक सामर्थी जाति बन जाएगा।
मैं यहोवा हूं; ठीक समय पर यह सब
कुछ शीघ्रता से पूरा करूंगा ।।

६१ प्रभु यहोवा का आत्मा मुझ
पर है; क्योंकि यहोवा ने सुसमा-
चार सुनाने के लिये मेरा अभिषेक किया
और मुझे इसलिये भेजा है कि खेदित
मन के लोगों को शान्ति दूं; कि बंधुओं
के लिये स्वतन्त्रता का और कैदियों के
लिये छुटकारे का प्रचार करूं; २ कि
यहोवा के प्रसन्न रहने के वर्ष का और
हमारे परमेश्वर के पलटा लेने के दिन
का प्रचार करूं; कि सब विलाप करनेवालों
को शान्ति दूं ३ और सिय्योन के विलाप
करनेवालों के सिर पर की राख दूर
करके सुन्दर पगड़ी बान्ध दूं, कि उनका
विलाप दूर करके हर्ष का तेल लगाऊं और
उनकी उदासी हटाकर यश का ओढ़ना
ओढाऊं; जिस से वे धर्म के बांजवृक्ष
और यहोवा के लगाए हुए कहलाए और
जिस से उसकी महिमा प्रगट हो। ४ तब
वे बहुत काल के उजड़े हुए स्थानों को
फिर बसाएंगे, पूर्वकाल से पड़े हुए खण्डहरों
में वे फिर घर बनाएंगे; उजड़े हुए नगरों
को जो पीढ़ी पीढ़ी में उजड़े हुए हों वे
फिर नये सिरे से बसाएंगे ।।

५ परदेशी आ खड़े होंगे और तुम्हारी
भेड़-बकरियों को चराएंगे और विदेशी
लोग तुम्हारे हरवाहे और दाख की बारी
के माली होंगे; ६ पर तुम यहोवा के
याजक कहलाओगे, वे तुम को हमारे
परमेश्वर के सेवक कहेंगे; और तुम
अन्यजातियों की धन-सम्पत्ति को खाओगे,
उनके विभव की वस्तुएं पाकर तुम बड़ाई
करोगे। ७ तुम्हारी नामधराई की सन्ती
दूना भाग मिलेगा, अनादर की सन्ती
तुम * अपने भाग के कारण जयजयकार
करोगे; तुम * अपने देश में दूने भाग के
अधिकारी होगे; और सदा आनन्दित
बने रहोगे ।।

८ क्योंकि, मैं यहोवा न्याय से प्रीति
रखता हूं, मैं अन्याय और डकैती से
घृणा करता हूं; इसलिये मैं उनको उनका
प्रतिफल सच्चाई से दूंगा, और, उनके
साथ सदा की वाचा बान्धूंगा। ९ उनका
वंश अन्यजातियों में और उनकी सन्तान
देश देश के लोगों के बीच प्रसिद्ध होगी;
जितने उनको देखेंगे, पहिचान लेंगे कि
यह वह वंश है जिसको परमेश्वर ने
आशीष दी है ।।

१० मैं यहोवा के कारण अति आनन्दित
होऊंगा, मेरा प्राण परमेश्वर के कारण
मगन रहेगा; क्योंकि उस ने मुझे उद्धार
के वस्त्र पहिनाए, और धर्म की चद्दर
ऐसे ओढा दी है जैसे दूल्हा फूलों की
माला से अपने आपको सजाता और
दुल्हिन अपने गहनों से अपना सिंगार
करती है। ११ क्योंकि जैसे भूमि अपनी
उपज को उगाती, और बारी में जो कुछ
बोया जाता है उसको वह उपजाती है,
वैसे ही प्रभु यहोवा सब जातियों के साम्हने
धार्मिकता और धन्यवाद को बढ़ाएगा ।।

६२ सिय्योन के निमित्त मैं चुप न
रहूंगा, और यरूशलेम के निमित्त
मैं चैन न लूंगा, जब तक कि उसकी
धार्मिकता प्रकाश की नाईं और उसका
उद्धार जलते हुए पलीते के समान दिखाई
न दे। २ तब अन्यजातियां तेरा धर्म

* मूल में—वे।

और सब राजा तेरी महिमा देखेंगे; और
तेरा एक नया नाम रखा जाएगा जो
यहोवा के मुख से निकलेगा। ३ तू
यहोवा के हाथ में एक शोभायमान मुकुट
और अपने परमेश्वर की हथेली मे राज-
मुकुट ठहरेगी। ४ तू फिर त्यागी हुई न
कहलाएगी, और तेरी भूमि फिर उजडी
हुई न कहलाएगी; परन्तु तू हेप्सीबा *
और तेरी भूमि ब्यूला † कहलाएगी:
क्योंकि यहोवा तुझ से प्रसन्न है, और तेरी
भूमि सुहागिन होगी। ५ क्योंकि जिस
प्रकार जवान पुरुष एक कुमारी को ब्याह
लाता है, वैसे ही तेरे पुत्र तुझे ब्याह लेंगे;
और, जैसे दुल्हा अपनी दुल्हिन के कारण
हर्षित होता है, वैसे ही तेरा परमेश्वर तेरे
कारण हर्षित होगा ।।

६ हे यरूशलेम, मैं ने तेरी शहरपनाह
पर पहरुए बैठाए हैं; वे दिन-रात कभी
चुप न रहेंगे। हे यहोवा को स्मरण
करनेवालो, चुप न रहो, ७ और, जब
तक वह यरूशलेम को स्थिर करके उसकी
प्रशंसा पृथ्वी पर न फैला दे, तब तक उसे
भी चैन न लेने दो। ८ यहोवा ने अपने
दहिने हाथ की और अपनी बलवन्त भुजा
की शपथ खाई है: निश्चय मैं भविष्य
मे तेरा अन्न अब फिर तेरे शत्रुओं को
खाने के लिये न दूंगा, और परदेशियों के
पुत्र तेरा नया दाखमधु जिसके लिये तू
ने परिश्रम किया है, नही पीने पाएंगे;
९ केवल वे ही, जिन्हों ने उसे खत्ते मे
रखा हो, उस से खाकर यहोवा की स्तुति
करेंगे, और जिन्हों ने दाखमधु भण्डारों
में रखा हो, वे ही उसे मेरे पवित्रस्थान
के आंगनों में पीने पाएंगे ।।

* अर्थात् जिस से मैं प्रसन्न हूं।
† अर्थात् सुहागिन।

१० जाओ, फाटकों मे से निकल जाओ,
प्रजा के लिये मार्ग सुधारो, राजमार्ग
सुधारकर ऊंचा करो, उस मे के पत्थर
बीन बीनकर फेंक दो, देश देश के लोगों
के लिये झण्डा खडा करो। ११ देखो,
यहोवा ने पृथ्वी की छोर तक इस आज्ञा
का प्रचार किया है: सिय्योन की बेटी
से कहो, देख, तेरा उद्धारकर्त्ता आता है;
देख, जो मजदूरी उसको देनी है वह
उसके पास है और उसका काम उसके
सामने है। १२ और लोग उनको पवित्र
प्रजा और यहोवा के छुड़ाए हुए कहेंगे;
और तेरा नाम ग्रहण की हुई अर्थात्
न-त्यागी हुई नगरी पडेगा ।।

६३ यह कौन है जो एदोम देश
के बोस्रा नगर से बैंजनी वस्त्र
पहिने हुए चला आता है, जो अति बलवान
और भडकीला पहिरावा पहिने हुए झूमता
चला आता है ?

यह मैं ही हू, जो धर्म से बोलता और
पूरा उद्धार करने की शक्ति रखता हू * ।
२ तेरा पहिरावा क्यो लाल है? और
क्या कारण है कि तेरे वस्त्र हौद मे दाख
रौदनेवाले के समान हैं ?

३ मैं ने तो अकेले ही हौद मे दाखें रौदी
है, और देश के लोगों मे से किसी ने मेरा
साथ नही दिया; हा, मैं ने अपने क्रोध
मे आकर उन्हे रौदा और जलकर उन्हे
लताडा; उनके लोहू के छींटे मेरे वस्त्रों
पर पडे है, इस से मेरा सारा पहिरावा
धब्बेदार हो गया है। ४ क्योंकि पलटा
लेने का दिन मेरे मन मे था, और मेरी
छुड़ाई हुई प्रजा का वर्ष आ पहुचा है।
५ मैं ने खोजा, पर कोई सहायक न

* मूल में—उद्धार करने को बड़ा।

दिखाई पड़ा; मैं ने इस से अचम्भा भी
किया कि कोई सम्भालनेवाला नहीं था;
तब मैं ने अपने ही भुजबल से उद्धार
किया, और मेरी जलजलाहट ही ने मुझे
सम्हाला। ६ हां, मैं ने अपने क्रोध में
आकर देश देश के लोगों को लताड़ा,
अपनी जलजलाहट से मैं ने उन्हें मतवाला
कर दिया, और उनके लोहू को भूमि
पर बहा दिया ॥

७ जितना उपकार यहोवा ने हम लोगों
का किया अर्थात् इस्राएल के घराने पर
दया और अत्यन्त करुणा करके उस ने
हम से जितनी भलाई की, उस सब के
अनुसार मैं यहोवा के करुणामय कामों
का वर्णन और उसका गुणानुवाद करूंगा।
८ क्योंकि उस ने कहा, निःसन्देह ये मेरी
प्रजा के लोग हैं, ऐसे लड़के है जो धोखा
न देंगे; और वह उनका उद्धारकर्त्ता हो
गया। ९ उनके सारे सकट मे उस ने
भी कष्ट उठाया *, और उसके सम्मुख
रहनेवाले दूत ने उनका उद्धार किया;
प्रेम और कोमलता से उस ने आप ही
उनको छुड़ाया; उस ने उन्हे उठाया और
प्राचीनकाल से सदा उन्हें लिए फिरा ॥

१० तौभी उन्हों ने बलवा किया और
उसके पवित्र आत्मा को खेदित किया;
इस कारण वह पलटकर उनका शत्रु हो
गया, और स्वय उन से लडने लगा।
११ तब उसके लोगों को उनके प्राचीन
दिन अर्थात् मूसा के दिन स्मरण आए,
वे कहने लगे कि जो अपनी भेड़ों को
उनके चरवाहे समेत समुद्र में से निकाल
लाया वह कहां है? जिस ने उनके बीच
अपना पवित्र आत्मा डाला, वह कहां है?

* या वह संकट देनेवाला न था।

१२ जिस ने अपने प्रतापी भुजबल को
मूसा के दहिने हाथ के साथ कर दिया *,
जिस ने उनके साम्हने जल को दो भाग
करके अपना सदा का नाम कर लिया,
१३ जो उनको गहिरे समुद्र मे से ले
चला; जैसा घोड़े को जंगल में वैसे ही
उनको भी ठोकर न लगी, वह कहां है?
१४ जैसे घरैलू पशु तराई मे उतर जाता
है, वैसे ही यहोवा के आत्मा ने उनको
विश्राम दिया। इसी प्रकार से तू ने अपनी
प्रजा की अगुवाई की ताकि अपना नाम
महिमायुक्त बनाए ॥

१५ स्वर्ग से, जो तेरा पवित्र और
महिमापूर्ण वासस्थान है, दृष्टि कर।
तेरी जलन और पराक्रम कहां रहे?
तेरी दया और करुणा मुझ पर से हट †
गई है। १६ निश्चय तू हमारा पिता है,
यद्यपि इब्राहीम हमे नहीं पहिचानता,
और इस्राएल हमें ग्रहण नही करता;
तौभी, हे यहोवा, तू हमारा पिता और
हमारा छुड़ानेवाला है; प्राचीनकाल से
यही तेरा नाम है। १७ हे यहोवा, तू
क्यों हम को अपने मार्गों से भटका देता,
और हमारे मन ऐसे कठोर करता है
कि हम तेरा भय नहीं मानते? अपने
दास, अपने निज भाग के गोत्रों के निमित्त
लौट आ। १८ तेरी पवित्र प्रजा तो थोडे
ही काल तक तेरे पवित्रस्थान की अधिकारी
रही; हमारे द्रोहियों ने उसे लताड दिया
है। १९ हम लोग तो ऐसे हो गए है, मानो
तू ने हम ‡ पर कभी प्रभुता नहीं की, और
उनके समान जो कभी तेरे न कहलाए ॥

* मूल में—जो अपनी शोभायमान भुजा
को मूसा के दहिने हाथ पर चलाता था।

† मूल में—रुक।

‡ मूल में—उन।

६४ भला हो कि तू आकाश को
फाड़कर उतर आए और पहाड़
तेरे साम्हने कांप उठे। २ जैसे आग
झाड़-झंखाड़ को जला देती वा जल को
उबालती है, उसी रीति से तू अपने
शत्रुओं पर अपना नाम ऐसा प्रगट कर
कि जाति जाति के लोग तेरे प्रताप से
कांप उठें! ३ जब तू ने ऐसे भयानक
काम किए जो हमारी आशा से भी बढ़कर
थे, तब तू उतर आया, पहाड़ तेरे प्रताप
से कांप उठे। ४ क्योंकि प्राचीनकाल
ही से तुझे छोड़ कोई और ऐसा परमेश्वर
न तो कभी देखा * गया और न कान से
उसकी चर्चा सुनी गई जो अपनी बाट
जोहनेवालों के लिये काम करे। ५ तू
तो उन्हीं से मिलता है जो धर्म के काम
हर्ष के साथ करते, और तेरे मार्गों पर
चलते हुए तुझे स्मरण करते हैं। देख, तू
क्रोधित हुआ था, क्योंकि हम ने पाप
किया; हमारी यह दशा तो बहुत काल
से है, क्या हमारा उद्धार हो सकता है?
६ हम तो सब के सब अशुद्ध मनुष्य के
से है, और हमारे धर्म के काम सब के सब
मैले चिथड़ों के समान है। हम सब के
सब पत्ते की नाईं मुर्झा जाते है, और
हमारे अधर्म के कामों ने हमे वायु की
नाईं उड़ा दिया है। ७ कोई भी तुझ से
प्रार्थना नहीं करता, न कोई तुझ से
सहायता लेने के लिये चौकसी करता है
कि तुझ से लिपटा रहे †; क्योंकि हमारे
अधर्म के कामों के कारण तू ने हम से
अपना मुह छिपा लिया है, और हमे
हमारी बुराइयों के वश में छोड़ दिया
है॥
८ तौभी, हे यहोवा, तू हमारा पिता
है; देख, हम तो मिट्टी है, और तू हमारा
कुम्हार है; हम सब के सब तेरे हाथ
के काम है। ९ इसलिये हे यहोवा,
अत्यन्त क्रोधित न हो, और अनन्तकाल
तक हमारे अधर्म को स्मरण न रख।
विचार करके देख, हम तेरी बिनती करते
हैं, हम सब तेरी प्रजा है। १० देख,
तेरे पवित्र नगर जंगल हो गए, सिय्योन
सुनसान हो गया है, यरूशलेम उजड़
गया है। ११ हमारा पवित्र और शोभाय-
मान मन्दिर, जिस में हमारे पूर्वज तेरी
स्तुति करते थे, आग से जलाया गया,
और हमारी मनभावनी वस्तुए सब नष्ट
हो गई हैं। १२ हे यहोवा, क्या इन
बातों के होते भी तू अपने को रोके रहेगा?
क्या तू हम लोगों को इस अत्यन्त दुर्दशा
मे रहने देगा?

६५ जो मुझ को पूछते भी न
थे वे मेरे खोजी है; जो मुझे
ढूंढ़ते भी न थे उन्हों ने मुझे पा लिया,
और जो जाति मेरी नहीं कहलाई थी,
उस से भी मै कहता हू, देख, मै उपस्थित
हूं *। २ मै एक हठीली जाति के लोगों
की ओर दिन भर हाथ फैलाए रहा, जो
अपनी युक्तियों के अनुसार बुरे मार्गों
में चलते हैं। ३ ऐसे लोग, जो मेरे साम्हने
ही बारियों में बलि चढ़ा चढ़ाकर और
ईंटों पर धूप जला जलाकर, मुझे लगातार
क्रोध दिलाते है। ४ ये क़ब्र के बीच
बैठते और छिपे हुए स्थानों मे रात
बिताते, जो सूअर का मांस खाते, और
घृणित वस्तुओं का रस अपने बर्तनों
में रखते; ५ जो कहते हैं, हट जा, मेरे

* मूल में—आंख से देखा।
† मूल में—छिपा।

* मूल में—कि मुझे देख मुझे देख।

निकट मत आ, क्योंकि मैं तुझ से पवित्र
हूं। ये मेरी नाक में धूंए व उस आग
के समान है जो दिन भर जलती रहती
है। ६ देखो, यह बात मेरे साम्हने लिखी
हुई है: मैं चुप न रहूंगा, मैं निश्चय बदला
दूंगा वरन तुम्हारे और तुम्हारे पुरखाओं
के भी अधर्म के कामो का बदला तुम्हारी
गोद मे भर दूंगा। ७ क्योंकि उन्हो ने
पहाड़ों पर धूप जलाया और पहाड़ियों
पर मेरी निन्दा की है, इसलिये मैं यहोवा
कहता हूं, कि, उनके पिछले कामों के
बदले को मैं इनकी गोद मे तौलकर
दूंगा॥

८ यहोवा यों कहता है, जिस भांति
दाख के किसी गुच्छे में जब नया दाखमधु
भर आता है, तब लोग कहते हैं, उसे
नाश मत कर, क्योंकि उस मे आशीष
है; उसी भांति मैं अपने दासों के निमित्त
ऐसा करूंगा कि सभों को नाश न करूंगा।
९ मैं याकूब मे से एक वंश, और यहूदा
में से अपने पर्वतो का एक वारिस उत्पन्न
करूंगा; मेरे चुने हुए उसके वारिस होंगे,
और मेरे दास वहां निवास करेंगे।
१० मेरी प्रजा जो मुझे ढूंढती है, उसकी
भेड़-बकरिया तो शारोन मे चरेंगी, और
उसके गाय-बैल आकोर नाम तराई में
विश्राम करेंगे। ११ परन्तु तुम जो यहोवा
को त्याग देते और मेरे पवित्र पर्वत को
भूल जाते हो, जो भाग्य देवता के लिये
मेज़ पर भोजन की वस्तुए सजाते और
भावी देवी के लिये मसाला मिला हुआ
दाखमधु भर देते हो; १२ मैं तुम्हें
गिन गिनकर तलवार का कौर बनाऊंगा,
और तुम सब घात होने के लिये झुकोगे;
क्योंकि, जब मै ने तुम्हें बुलाया तुम ने
उत्तर न दिया, जब मैं बोला, तब तुम ने
मेरी न सुनी; वरन जो मुझे बुरा लगता
है वही तुम ने नित किया, और जिस से
मैं अप्रसन्न होता हूं, उसी को तुम ने
अपनाया॥

१३ इस कारण प्रभु यहोवा यों कहता
है, देखो, मेरे दास तो खाएंगे, पर तुम
भूखे रहोगे; मेरे दास पीएंगे, पर तुम
प्यासे रहोगे; मेरे दास आनन्द करेंगे,
पर तुम लज्जित होगे; १४ देखो, मेरे
दास हर्ष के मारे जयजयकार करेंगे, परन्तु
तुम शोक से चिल्लाओगे और खेद के
मारे हाय हाय, करोगे। १५ मेरे चुने
हुए लोग तुम्हारी उपमा दे देकर शाप
देंगे *, और प्रभु यहोवा तुझ को नाश
करेगा; परन्तु अपने दासों का दूसरा
नाम रखेगा। १६ तब सारे देश मे जो
कोई अपने को धन्य कहेगा वह सच्चे
परमेश्वर † का नाम लेकर अपने को धन्य
कहेगा, और जो कोई देश मे शपथ खाए
वह सच्चे परमेश्वर † के नाम से शपथ
खाएगा; क्योंकि पिछला कष्ट दूर हो
गया और वह मेरी आंखों से छिप गया
है॥

१७ क्योंकि देखो, मैं नया आकाश
और नई पृथ्वी उत्पन्न करता हू; और
पहिली बातें स्मरण न रहेंगी और सोच
विचार मे भी न आएगी। १८ इसलिये
जो मैं उत्पन्न करने पर हू, उसके कारण
तुम हर्षित हो और सदा सर्वदा मगन रहो;
क्योंकि देखो, मैं यरूशलेम को मगन और
उसकी प्रजा को आनन्दित बनाऊंगा ‡।

* मूल में—तुम अपना नाम मेरे चुने हुओं की किरिया के लिये छोड़ोगे।

† मूल में—आमेन [ अर्थात सत्य वचन ] के परमेश्वर।

‡ मूल में—सिरजूंगा।

१६ मैं आप यरूशलेम के कारण मगन,
और अपनी प्रजा के हेतु हर्षित हूंगा;
उस मे फिर रोने वा चिल्लाने का शब्द
न सुनाई पडेगा। २० उस मे फिर न तो
थोड़े दिन का बच्चा, और न ऐसा बूढा
जाता रहेगा जिस ने अपनी आयु पूरी न की
हो; क्योंकि जो लडकपन में मरनेवाला है
वह सौ वर्ष का होकर मरेगा, परन्तु पापी
सौ वर्ष का होकर श्रापित ठहरेगा।
२१ वे घर बनाकर उन में बसेंगे, वे
दाख की बारियां लगाकर उनका फल
खाएंगे। २२ ऐसा नही होगा कि वे
बनाए और दूसरा बसे; वा वे लगाएं,
और दूसरा खाए; क्योंकि मेरी प्रजा की
आयु वृक्षों की सी होगी, और मेरे चुने
हुए अपने कामों का पूरा लाभ उठाएंगे।
२३ उनका परिश्रम व्यर्थ न होगा, न
उनके बालक घबराहट के लिये उत्पन्न
होंगे; क्योंकि वे यहोवा के धन्य लोगों
का वंश ठहरेंगे, और उनके बालबच्चे
उन से अलग न होंगे। २४ उनके पुकारने
से पहिले ही मैं उनको उत्तर दूगा, और
उनके मागते ही मैं उनकी सुन लूगा।
२५ भेडिया और मेम्ना एक सग चरा
करेंगे, और सिह बैल की नाई भूसा
खाएगा, और सर्प का आहार मिट्टी ही
रहेगा। मेरे सारे पवित्र पर्वत पर न तो
कोई किसी को दुःख देगा और न कोई
किसी की हानि करेगा, यहोवा का यही
वचन है।।

६६ यहोवा यों कहता है, आकाश
मेरा सिंहासन और पृथ्वी मेरे
चरणों की चौकी है; तुम मेरे लिये कैसा
भवन बनाओगे, और मेरे विश्राम का
कौन सा स्थान होगा? २ यहोवा की
यह वाणी है, ये सब वस्तुएं मेरे ही हाथ
की बनाई हुई हैं, सो ये सब मेरी ही हैं।
परन्तु मैं उसी की ओर दृष्टि करूंगा जो
दीन और खेदित मन का हो, और मेरा
वचन सुनकर थरथराता हो।।

३ बैल का बलि करनेवाला मनुष्य
के मार डालनेवाले के समान है; जो
भेड का चढानेवाला है वह उसके समान
है जो कुत्ते का गला काटता है; जो
अन्नबलि चढ़ाता है वह मानो सूअर का
लोहू चढ़ानेवाले के समान है; और,
जो लोबान जलाता है *, वह उसके समान
है जो मूरत को धन्य कहता है। इन
सभों ने अपना अपना मार्ग चुन लिया है,
और घिनौनी वस्तुओं से उनके मन प्रसन्न
होते है। ४ इसलिये मैं भी उनके लिये
दुःख की बातें निकालूंगा, और जिन बातों
से वे डरते है उन्ही को उन पर लाऊंगा;
क्योंकि जब मै ने उन्हे बुलाया, तब कोई
न बोला, और जब मैं ने उन से बाते की,
तब उन्हों ने मेरी न सुनी; परन्तु जो मेरी
दृष्टि मे बुरा था वही वे करते रहे, और
जिस से मैं अप्रसन्न होता था उसी को
उन्हों ने अपनाया।।

तुम जो यहोवा का वचन सुनकर
थरथराते हो यहोवा का वचन सुनो:
५ तुम्हारे भाई जो तुम से बैर रखते
और मेरे नाम के निमित्त तुम को अलग
कर देते है उन्हों ने कहा है, यहोवा की
महिमा तो बढ़े, जिस से हम तुम्हारा
आनन्द देखने पाए; परन्तु उन्ही को
लज्जित होना पड़ेगा।।

६ सुनो, नगर से कोलाहल की धूम,
मन्दिर से एक शब्द, सुनाई देता है!

* मूल में—स्मरण करानेवाला।

वह यहोवा का शब्द है, वह अपने शत्रुओं
को उनकी करनी का फल दे रहा है!
७ उसकी पीड़ाए उठने से पहले ही
उस ने जन्मा दिया; उसको पीड़ाएं होने
से पहिले ही उस से बेटा जन्मा। ८ ऐसी
बात किस ने कभी सुनी? किस ने कभी
ऐसी बातें देखी? क्या देश एक ही दिन
मे उत्पन्न हो सकता है? क्या एक जाति
क्षणमात्र मे ही उत्पन्न हो सकती है?
क्योंकि सिय्योन की पीड़ाएं उठी ही थी
कि उस से सन्तान उत्पन्न हो गए।
९ यहोवा कहता है, क्या मै उसे जन्माने
के समय तक पहुचाकर न जन्माऊ?
तेरा परमेश्वर कहता है, मै जो गर्भ देता
हूं क्या मै कोख बन्द करू?
१० हे यरूशलेम से सब प्रेम रखनेवालो,
उसके साथ आनन्द करो और उसके
कारण मगन हो; हे उसके विषय सब
विलाप करनेवालो उसके साथ हर्षित हो!
११ जिस से तुम उसके शान्तिरूपी स्तन
से दूध पी पीकर तृप्त हो; और दूध
पीकर उसकी महिमा की बहुतायत से
अत्यन्त सुखी हो॥
१२ क्योंकि यहोवा यों कहता है, देखो,
मै उसकी ओर शान्ति को नदी की नाईं,
और अन्यजातियो के धन को नदी की
बाढ़ समान बहा दूगा; और तुम उस से
पीओगे, तुम उसकी गोद मे उठाए जाओगे
और उसके घुटनों पर कुदाए जाओगे।
१३ जिस प्रकार माता अपने पुत्र को*
शान्ति देती है, वैसे ही मै भी तुम्हे शान्ति
दूगा; तुम को यरूशलेम ही मे शान्ति
मिलेगी। १४ तुम यह देखोगे और प्रफु-
ल्लित होगे; तुम्हारी हड्डियां घास की नाईं
हरी भरी होंगी; और यहोवा का हाथ
उसके दासों के लिये प्रगट होगा, और,
उसके शत्रुओं के ऊपर उसका क्रोध
भड़केगा॥
१५ क्योंकि देखो, यहोवा आग के
साथ आएगा, और उसके रथ बवण्डर के
समान होंगे, जिस से वह अपने क्रोध को
जलजलाहट के साथ और अपनी चितौनी
को भस्म करनेवाली आग की लपट से
प्रगट करे। १६ क्योंकि यहोवा सब
प्राणियों का न्याय आग से और अपनी
तलवार से करेगा; और यहोवा के मारे
हुए बहुत होंगे॥
१७ जो लोग अपने को इसलिये पवित्र
और शुद्ध करते है कि बारियो मे जाए
और किसी के पीछे खडे होकर सूअर
वा चूहे का मांस और और घृणित वस्तुए
खाते है, वे एक ही सग नाश हो जाएगे,
यहोवा की यही वाणी है॥
१८ क्योंकि मै उनके काम और उनकी
कल्पनाए, दोनों अच्छी रीति से जानता
हूं। और वह समय आता है जब मै
सारी जातियो और भिन्न भिन्न भाषा
बोलनेवालो को इकट्ठा करूगा; और वे
आकर मेरी महिमा देखेंगे। १९ और
मै उन मे एक चिन्ह प्रगट करूगा; और
उनके बचे हुओ को मै उन अन्यजातियों
के पास भेजूगा जिन्हो ने न तो मेरा
समाचार सुना है और न मेरी महिमा
देखी है, अर्थात्, तर्शीशियों और धनुर्धारी
पूलियों और लूदियों के पास, और तबलियों
और यूनानियो और दूर द्वीपवासियो के
पास भी भेज दूगा और वे अन्यजातियों
मे मेरी महिमा का वर्णन करेंगे। २० और
जैसे इस्राएली लोग अन्नबलि को शुद्ध
पात्र मे धरकर यहोवा के भवन मे ले

* मूल में—पुरुष को।

आते हैं, वैसे ही वे तुम्हारे सब भाइयों को घोड़ों, रथों, पालकियों, खच्चरों और सांड़नियों पर चढ़ा चढ़ाकर मेरे पवित्र पर्वत यरूशलेम पर यहोवा की भेंट के लिये ले आएंगे, यहोवा का यही वचन है।
२१ और उन मे से मै कितने लोगो को याजक और लेवीय पद के लिये भी चुन लूंगा ।।

२२ क्योंकि जिस प्रकार नया आकाश और नई पृथ्वी, जो मै बनाने पर हू, मेरे सम्मुख बनी रहेगी, उसी प्रकार तुम्हारा वंश और तुम्हारा नाम भी बना रहेगा; यहोवा की यही वाणी है। २३ फिर
ऐसा होगा कि एक नये चांद से दूसरे नये चांद के दिन तक और एक विश्राम दिन से दूसरे विश्राम दिन तक समस्त प्राणी मेरे साम्हने दण्डवत् करने को आया करेंगे; यहोवा का यही वचन है ।।

२४ तब वे निकलकर उन लोगों की लोथों पर जिन्हों ने मुझ से बलवा किया दृष्टि डालेंगे; क्योंकि उन में पड़े हुए कीडे कभी न मरेंगे, उनकी आग कभी न बुझेगी, और सारे मनुष्यो को उन से अत्यन्त घृणा होगी ।।

---

# यिर्मयाह नामक पुस्तक

१ हिल्किय्याह का पुत्र यिर्मयाह जो बिन्यामीन देश के अनातोत मे रहनेवाले याजको मे से था, उसी के ये वचन है। २ यहोवा का वचन उसके पास आमोन के पुत्र यहूदा के राजा योशिय्याह के दिनों मे उसके राज्य के तेरहवें वर्ष में पहुंचा। ३ इसके बाद
योशिय्याह के पुत्र यहूदा के राजा यहोयाकीम के दिनों मे, और योशिय्याह के पुत्र यहूदा के राजा सिदकिय्याह के राज्य के ग्यारहवें वर्ष के अन्त तक भी प्रगट होता रहा जब तक उसी वर्ष के पांचवें महीने मे यरूशलेम के निवासी बंधुआई में न चले गए ।।

४ तब यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा, ५ गर्भ में रचने से पहिले ही मैं ने तुझ पर चित्त लगाया, और उत्पन्न होने से पहिले ही मैं ने तुझे अभिषेक किया; मैं ने तुझे जातियों का भविष्यद्वक्ता ठहराया। ६ तब मैं ने कहा, हाय, प्रभु
यहोवा! देख, मै तो बोलना ही नहीं जानता, क्योंकि मैं लड़का ही हूं। ७ परन्तु
यहोवा ने मुझ से कहा, मत कह कि मैं लड़का हूं; क्योंकि जिस किसी के पास मैं तुझे भेजूं वहां तू जाएगा, और जो कुछ मैं तुझे आज्ञा दूं वही तू कहेगा।
८ तू उनके मुख को देखकर मत डर, क्योंकि तुझे छुड़ाने के लिये मै तेरे साथ हूं, यहोवा की यही वाणी है। ९ तब
यहोवा ने हाथ बढ़ाकर मेरे मुह को छुआ; और यहोवा ने मुझ से कहा, देख, मैं ने अपने वचन तेरे मुंह मे डाल

दिये हैं। १० सुन, मैं ने आज के दिन
तुझे जातियों और राज्यों पर अधिकारी
ठहराया है; उन्हें गिराने और ढा देने
के लिये, नाश करने और काट डालने के
लिये, या उन्हें बनाने और रोपने के
लिये ।।

११ और यहोवा का यह वचन मेरे
पास पहुंचा, हे यिर्मयाह, तुझे क्या दिखाई
पडता है? मैं ने कहा, मुझे बादाम की
एक टहनी दिखाई पडती है। १२ तब
यहोवा ने मुझ से कहा, तुझे ठीक दिखाई
पडता है, क्योंकि मैं अपने वचन को पूरा
करने के लिये जागृत हूं ।।

१३ फिर यहोवा का वचन दूसरी
बार मेरे पास पहुंचा, और उस ने पूछा,
तुझे क्या दिखाई पडता है? मैं ने कहा,
मुझे उबलता हुआ एक हण्डा दिखाई
पड़ता है जिसका मुंह उत्तर दिशा की
ओर से है। १४ तब यहोवा ने मुझ से
कहा, इस देश के सब रहनेवालों पर
उत्तर दिशा से विपत्ति आ पडेगी।
१५ यहोवा की यह वाणी है, मैं उत्तर
दिशा के राज्यों और कुलों को बुलाऊंगा;
और वे आकर यरूशलेम के फाटकों में
और उसके चारों ओर की शहरपनाह,
और यहूदा के और सब नगरों के साम्हने
अपना अपना सिंहासन लगाएंगे।
१६ और उनकी सारी बुराई के कारण
मैं उन पर दण्ड की आज्ञा दूंगा; क्योंकि
उन्हों ने मुझे त्यागकर दूसरे देवताओं
के लिये धूप जलाया और अपनी बनाई
हुई वस्तुओं को दण्डवत् किया है।
१७ इसलिये तू अपनी कमर कसकर
उठ; और जो कुछ कहने की मैं तुझे
आज्ञा दूं वही उन से कह। तू उनके
मुख को देखकर न घबराना, ऐसा न
हो कि मैं तुझे उनके साम्हने घबरा दूं।
१८ क्योंकि सुन, मैं ने आज तुझे इस
सारे देश और यहूदा के राजाओं, हाकिमों,
और याजकों और साधारण लोगों के
विरुद्ध गढ़वाला नगर, और लोहे का
खम्भा, और पीतल की शहरपनाह बनाया
है। १९ वे तुझ से लड़ेंगे तो सही, परन्तु
तुझ पर प्रबल न होंगे, क्योंकि बचाने के
लिये मैं तेरे साथ हूं, यहोवा की यही
वाणी है ।।

२ यहोवा का यह वचन मेरे पास
पहुंचा, २ और यरूशलेम में पुकार-
कर यह सुना दे, यहोवा यह कहता है,
तेरी जवानी का स्नेह और तेरे विवाह
के समय का प्रेम मुझे स्मरण आता है
कि तू कैसे जंगल में मेरे पीछे पीछे चली
जहां भूमि जोती-बोई न गई थी।
३ इस्राएल, यहोवा के लिये पवित्र और
उसकी पहली उपज थी। उसे खानेवाले
सब दोषी ठहरेंगे और विपत्ति में पड़ेंगे,
यहोवा की यही वाणी है ।।

४ हे याकूब के घराने, हे इस्राएल के
घराने के कुलों के लोगो, यहोवा का
वचन सुनो! ५ यहोवा यों कहता है,
तुम्हारे पुरखाओं ने मुझ में कौन ऐसी
कुटिलता पाई कि मुझ से दूर हट गए
और निकम्मी वस्तुओं के पीछे होकर स्वयं
निकम्मे हो गए? ६ उन्हों ने इतना
भी न कहा कि जो हमें मिस्र देश से
निकाल ले आया वह यहोवा कहां है?
जो हमें जंगल में से और रेत और गड्हों
से भरे हुए निर्जल और घोर अन्धकार के
देश से जिस में होकर कोई नहीं चलता,
और जिस में कोई मनुष्य नहीं रहता,
हमें निकाल ले आया। ७ और मैं तुम

को इस उपजाऊ देश मे ले आया कि
उसका फल और उत्तम उपज खाओ;
परन्तु मेरे इस देश मे आकर तुम ने इसे
अशुद्ध किया, और मेरे इस निज भाग
को घृणित कर दिया है। ८ याजकों ने
भी नही पूछा कि यहोवा कहां है,
जो व्यवस्था सिखाते थे वे भी मुझ को
न जानते थे; चरवाहों ने भी मुझ से
बलवा किया; भविष्यद्वक्ताओ ने बाल
देवता के नाम से भविष्यद्वाणी की और
निष्फल बातो के पीछे चले ।।

९ इस कारण यहोवा यह कहता है,
मै फिर तुम से विवाद, और तुम्हारे बेटे और
पोतो से भी प्रश्न करूगा। १० कित्तियों
के द्वीपों मे पार जाकर देखो, या केदार
मे दूत भेजकर भली भांति विचार करो
और देखो; देखो, कि ऐसा काम कही
और भी हुआ है? क्या किसी जाति ने
अपने देवताओ को बदल दिया जो परमेश्वर
भी नही है? ११ परन्तु मेरी प्रजा ने
अपनी महिमा को निकम्मी वस्तु से बदल
दिया है। १२ हे आकाश, चकित हो,
बहुत ही थरथरा और सुनसान हो जा *,
यहोवा की यह वाणी है। १३ क्योंकि
मेरी प्रजा ने दो बुराइयां की है: उन्हों ने
मुझ बहते जल के सोते को त्याग दिया
है, और, उन्हों ने हौद बना लिए, वरन
ऐसे हौद जो टूट गए है, और जिन मे
जल नही रह सकता ।।

१४ क्या इस्राएल दास है? क्या
वह घर मे जन्मा हुआ दास है † ? फिर
वह क्यो शिकार बना? १५ जवान सिहों
ने उसके विरुद्ध गरजकर नाद किया।
उन्हों ने उसके देश को उजाड़ दिया;
उन्हों ने उसके नगरों को ऐसा उजाड़
दिया कि उन मे कोई बसनेवाला ही
न रहा। १६ और नोप और तहपन्हेस के
निवासी भी तेरे देश की उपज * चट कर
गए है। १७ क्या यह तेरी ही करनी
का फल नहीं, जो तू ने अपने परमेश्वर
यहोवा को छोड़ दिया जो तुझे मार्ग में
लिए चला? १८ और अब तुझे मिस्र के
मार्ग से क्या लाभ है कि तू सीहोर † का
जल पीए? अथवा अश्शूर के मार्ग से
भी तुझे क्या लाभ कि तू महानद का जल
पीए? १९ तेरी बुराई ही तेरी ताडना
करेगी, और तेरा भटक जाना तुझे उला-
हना देगा। जान ले और देख कि अपने
परमेश्वर यहोवा को त्यागना, यह बुरी
और कडवी बात है; तुझे मेरा भय ही
नही रहा, प्रभु सेनाओं के यहोवा की
यही वाणी है ।।

२० क्योंकि बहुत समय पहिले
मै ने तेरा जूआ तोड डाला और
तेरे बन्धन खोल दिए, परन्तु तू ने
कहा, मै सेवा न करूगी। और सब
ऊचे-ऊंचे टीलों पर और सब हरे पेड़ों के
नीचे तू व्यभिचारिण का सा काम करती
रही। २१ मै ने तो तुझे उत्तम जाति
की दाखलता और उत्तम बीज करके
लगाया था ‡, फिर तू क्यों मेरे लिये जंगली
दाखलता बन गई? २२ चाहे तू अपने
को सज्जी से धोए और बहुत सा साबुन
भी प्रयोग करे, तौभी तेरे अधर्म का

* मूल में—इस कारण हे आकाश चकित हो, रोमांचित हो, और बहुत सूख जा।

† वा क्या इस्राएल दास है? क्या वह घर में उत्पन्न हुआ?

* मूल में—तेरा चोन्डा।

† अर्थात् नील नदी।

‡ मूल में—मैं ने तुझे उत्तम जाति की दाखलता का बिल्कुल सच्चा बीज लगाया।

धब्बा मेरे साम्हने बना रहेगा, प्रभु यहोवा
की यही वाणी है। २३ तू क्योंकर कह
सकती है कि मैं अशुद्ध नहीं, मैं बाल
देवताओं के पीछे नही चली? तराई में
की अपनी चाल देख और जान ले कि तू
ने क्या किया है? तू वेग से चलनेवाली
और इधर उधर फिरनेवाली सांड़नी है,
२४ जंगल में पली हुई जगली गदही
जो कामातुर होकर वायु सूघती फिरती
है तब कौन उसे वश में कर सकता है?
जितने उसको ढूंढते हैं वे व्यर्थ परिश्रम
न करें; क्योंकि वे उसे उसकी ऋतु में*
पाएगे। २५ अपने पांव नगे और गला
सुखाए न रह। परन्तु तू ने कहा, नहीं,
ऐसा नहीं हो सकता, क्योंकि मेरा प्रेम
दूसरों से लग गया है और मैं उनके पीछे
चलती रहूंगी॥

२६ जैसे चोर पकड़े जाने पर लज्जित
होता है, वैसे ही इस्राएल का घराना
राजाओ, हाकिमों, याजकों और
भविष्यद्वक्ताओं समेत लज्जित होगा।
२७ वे काठ से कहते हैं, तू मेरा बाप है,
और पत्थर से कहते हैं, तू ने मुझे जन्म
दिया है। इस प्रकार उन्हों ने मेरी ओर
मुह नही पीठ ही फेरी है; परन्तु विपत्ति
के समय वे कहते हैं, उठकर हमें बचा!
२८ परन्तु जो देवता तू ने बना लिए हैं,
वे कहां रहे? यदि वे तेरी विपत्ति के
समय तुझे बचा सकते हैं तो अभी उठें;
क्योंकि हे यहूदा, तेरे नगरों के बराबर
तेरे देवता भी बहुत हैं॥

२९ तुम क्यों मुझ से वादविवाद
करते हो? तुम सभों ने मुझ से बलवा
किया है, यहोवा की यही वाणी है।

* मूल में—अपने महीने में।

३० मैं ने व्यर्थ ही तुम्हारे बेटों की ताड़ना
की, उन्हों ने कुछ भी नहीं माना; तुम
ने अपने भविष्यद्वक्ताओं को अपनी ही
तलवार से ऐसा काट डाला है जैसा
सिंह फाड़ता* है। ३१ हे लोगो, यहोवा
के वचन पर ध्यान दो! क्या मैं
इस्राएल के लिये जंगल वा घोर अन्धकार
का देश बना? तब मेरी प्रजा क्यों
कहती है कि हम तो आजाद हो गए हैं
सो तेरे पास फिर न आएंगे? ३२ क्या
कुमारी अपने सिङ्गार वा दुल्हिन अपनी
सजावट भूल सकती है? तौभी मेरी
प्रजा ने युगों से मुझे बिसरा दिया
है॥

३३ प्रेम लगाने के लिये तू कैसी
सुन्दर चाल चलती है! बुरी स्त्रियों
को भी तू ने अपनी सी चाल सिखाई है।
३४ तेरे घांघरे मे निर्दोष और दरिद्र
लोगों के लोहू का चिन्ह पाया जाता है;
तू ने उन्हें सेंध लगाते नहीं पकड़ा। परन्तु
इन सब के होते हुए भी तू कहती है, मैं
निर्दोष हूं; ३५ निश्चय उसका क्रोध
मुझ पर से हट जाएगा। देख, तू जो
कहती है कि मैं ने पाप नही किया, इसलिये
मैं तेरा न्याय कराऊगा। ३६ तू क्यों
नया मार्ग पकड़ने के लिये इतनी डांवाडोल
फिरती है? जैसे अश्शूरियों से तू लज्जित
हुई वैसे ही मिस्रियों से भी होगी।
३७ वहां से भी तू सिर पर हाथ रखे
हुए यों ही चली आएगी, क्योंकि जिन पर
तू ने भरोसा रखा है उनको यहोवा ने
निकम्मा ठहराया है, और उनके कारण
तू सफल न होगी॥

* मूल में—तुम्हारी तलवार ने नाशक की
नाईं।

३ वे कहते है, यदि कोई अपनी
पत्नी को त्याग दे, और वह उसके
पास से जाकर दूसरे पुरुष की हो जाए,
तो वह पहिला क्या उसके पास फिर
जाएगा? क्या वह देश अति अशुद्ध न
हो जाएगा? यहोवा की यह वाणी है
कि तू ने बहुत से प्रेमियों के साथ व्यभिचार
किया है, क्या तू अब मेरी ओर फिरेगी?
२ मुण्डे टीलों की ओर आंखें उठाकर
देख! ऐसा कौन सा स्थान है जहां तू
ने कुकर्म न किया हो? मार्गों मे तू ऐसी
बैठी जैसे एक अरबी जंगल मे। तू ने
देश को अपने व्यभिचार से अशुद्ध कर
दिया है। ३ इसी कारण झड़ियां और
बरसात की पिछली वर्षा नहीं होती; तौभी
तेरा माथा वेश्या का सा है, तू लज्जित
होना ही नही * जानती। ४ क्या तू अब
मुझे पुकारकर कहेगी, हे मेरे पिता, तू
ही मेरी जवानी का साथी है? ५ क्या
वह मन में सदा क्रोध रखे रहेगा? क्या
वह उसको सदा बनाए रहेगा? तू ने
ऐसा कहा तो है, परन्तु तू ने बुरे काम
प्रबलता के साथ किए है॥

६ फिर योशिय्याह राजा के दिनों
में यहोवा ने मुझ से यह भी कहा, क्या
तू ने देखा कि भटकनेवाली इस्राएल ने
क्या किया है? उस ने सब ऊंचे पहाडों
पर और सब हरे पेड़ों के तले जा जाकर
व्यभिचार किया है। ७ तब मैं ने सोचा,
जब ये सब काम वह कर चुके तब मेरी
ओर फिरेगी; परन्तु वह न फिरी, और
उसकी विश्वासघाती बहिन यहूदा ने
यह देखा। ८ फिर मैं ने देखा, जब मै
ने भटकनेवाली इस्राएल को उसके
व्यभिचार करने के कारण त्यागकर उसे
त्यागपत्र दे दिया; तौभी उसकी विश्वास-
घाती बहिन यहूदा न डरी, वरन जाकर
वह भी व्यभिचारिण बन गई। ९ उसके
निर्लज्ज-व्यभिचारिणी होने के कारण
देश भी अशुद्ध हो गया, उस ने पत्थर
और काठ के साथ भी व्यभिचार किया।
१० इतने पर भी उसकी विश्वासघाती
बहिन यहूदा पूर्ण मन से मेरी ओर नही
फिरी, परन्तु कपट से, यहोवा की यही
वाणी है। ११ और यहोवा ने मुझ से
कहा, भटकनेवाली इस्राएल, विश्वासघातिन
यहूदा से कम दोषी निकली है। १२ तू
जाकर उत्तर दिशा मे ये बाते प्रचार कर,
यहोवा की यह वाणी है, हे भटकनेवाली
इस्राएल लौट आ, मै तुझ पर क्रोध की
दृष्टि न करूगा; क्योंकि यहोवा की यह
वाणी है, मै करुणामय हू; मै सर्वदा
क्रोध न रखे रहूगा। १३ केवल अपना
यह अधर्म मान ले कि तू अपने परमेश्वर
यहोवा से फिर गई और सब हरे पेड़ों
के तले इधर उधर दूसरों के पास गई,
और मेरी बातों को नही माना, यहोवा
की यह वाणी है॥

१४ हे भटकनेवाले लडको लौट आओ,
क्योंकि मै तुम्हरा स्वामी हू; यहोवा की
यह वाणी है। तुम्हारे प्रत्येक नगर पीछे
एक, और प्रत्येक कुल पीछे दो को लेकर
मै सिय्योन मे पहुचा दूगा। १५ और
मै तुम्हे अपने मन के अनुकूल चरवाहे
दूगा, जो ज्ञान और बुद्धि से तुम्हे चराएगे।
१६ उन दिनों मे जब तुम इस देश
में बढ़ो, और फूलो-फलो, तब लोग फिर
ऐसा न कहेंगे, 'यहोवा की वाचा का
सन्दूक'; यहोवा की यह भी वाणी है।
उसका विचार भी उनके मन मे न आएगा,

* मूल में—लजाने को नकारा।

न लोग उसके न रहने से चिन्ता करेंगे;
और न उसकी मरम्मत होगी। १७ उस
समय यरूशलेम यहोवा का सिंहासन
कहलाएगा, और सब जातियां उसी यरू-
शलेम में मेरे नाम के निमित्त इकट्ठी
हुआ करेंगी, और, वे फिर अपने बुरे मन
के हठ पर न चलेंगी। १८ उन दिनों
में यहूदा का घराना इस्राएल के घराने
के साथ चलेगा और वे दोनों मिलकर
उत्तर के देश से इस देश में आएंगे जिसे
मैं ने उनके पूर्वजों को निज भाग करके
दिया था। १९ मैं ने सोचा था, मैं
कैसे तुझे लडकों मे गिनकर वह मनभावना
देश दू जो सब जातियों के देशों का
शिरोमणि है। और मैं ने सोचा कि तू
मुझे पिता कहेगी, और मुझ से फिर
न भटकेगी। २० इस में तो सन्देह नहीं
कि जैसे विश्वासघाती स्त्री अपने प्रिय
से मन फेर लेती है, वैसे ही हे इस्राएल के
घराने, तू मुझ से फिर गया है, यहोवा
की यही वाणी है ॥

२१ मुण्डे टीलों पर से इस्राएलियों
के रोने और गिडगिडाने का शब्द सुनाई
दे रहा है, क्योंकि वे टेढ़ी चाल चलते
रहे हैं और अपने परमेश्वर यहोवा को
भूल गए हैं। २२ हे भटकनेवाले लड़को,
लौट आओ, मैं तुम्हारा भटकना सुधार
दूगा। देख, हम तेरे पास आए है; क्योंकि
तू ही हमारा परमेश्वर यहोवा है।
२३ निश्चय पहाडों और पहाड़ियों पर
का कोलाहल व्यर्थ ही है। इस्राएल का
उद्धार निश्चय हमारे परमेश्वर यहोवा
ही के द्वारा है। २४ परन्तु हमारी
जवानी ही से उस बदनामी की वस्तु ने
हमारे पुरखाओं की कमाई अर्थात् उनकी
भेड़-बकरी और गाय-बैल और उनके
बेटे-बेटियों को निगल लिया है। २५ हम
लज्जित होकर लेट जाएं, और हमारा
संकोच हमारी ओढ़नी बन जाए; क्योंकि
हमारे पुरखा और हम भी युवा अवस्था
से लेकर आज के दिन तक अपने परमेश्वर
यहोवा के विरुद्ध पाप करते आए हैं;
और हम ने अपने परमेश्वर यहोवा की
बातों को नहीं माना है ॥

४ यहोवा की यह वाणी है, हे
इस्राएल यदि तू लौट आये, तो मेरे
पास लौट आ। यदि तू घिनौनी वस्तुओं
को मेरे साम्हने से दूर करे, तो तुझे
आवारा फिरना न पड़ेगा, २ और यदि
तू सच्चाई और न्याय और धर्म से यहोवा
के जीवन की शपथ खाए, तो अन्यजातियां
उसके कारण अपने आपको धन्य कहेंगी,
और उसी पर घमण्ड करेंगी ॥

३ क्योंकि यहूदा और यरूशलेम के
लोगों से यहोवा ने यों कहा है, अपनी
पड़ती भूमि को जोतो, और कटीले झाडों
में बीज मत बोओ। ४ हे यहूदा के
लोगो और यरूशलेम के निवासियो,
यहोवा के लिये अपना खतना करो; हां,
अपने मन का खतना करो; नहीं तो
तुम्हारे बुरे कामों के कारण मेरा क्रोध
आग की नाईं भड़केगा, और ऐसा होगा
कि कोई उसे बुझा न सकेगा ॥

५ यहूदा में प्रचार करो और यरूशलेम
में यह सुनाओ; पूरे देश में नरसिंगा फूंको;
गला खोलकर ललकारो और कहो, आओ,
हम इकट्ठे हों और गढ़वाले नगरों में जाएं!
६ सिय्योन के मार्ग में झण्डा खड़ा
करो, अपना सामान बटोरके भागो, खड़े
मत रहो, क्योंकि मैं उत्तर की दिशा से
विपत्ति और सत्यानाश ले आया चाहता

हूं। ७ एक सिंह अपनी झाड़ी से निकला,
जाति जाति का नाश करनेवाला चढ़ाई
करके आ रहा है; वह कूच करके अपने
स्थान से इसलिये निकला है कि तुम्हारे
देश को उजाड़ दे और तुम्हारे नगरों को
ऐसा सुनसान कर दे कि उन मे कोई
बसनेवाला न रहने पाए। ८ इसलिये
कमर में टाट बान्धो, विलाप और हाय
हाय करो; क्योंकि यहोवा का भड़का
हुआ कोप हम पर से टला नही है॥

९ उस समय राजा और हाकिमों का
कलेजा काप उठेगा; याजक चकित होंगे
और नबी अचम्भित हो जाएगे, यहोवा
की यह वाणी है। १० तब मै ने कहा,
हाय, प्रभु यहोवा, तू ने तो यह कहकर
कि तुम को शान्ति मिलेगी निश्चय अपनी
इस प्रजा को और यरूशलेम को भी बड़ा
धोखा दिया है; क्योंकि तलवार प्राणों
को मिटाने पर है॥

११ उस समय तेरी इस प्रजा से
और यरूशलेम से भी कहा जाएगा, जंगल
के मुण्डे टीलों पर से प्रजा के लोगों
की ओर * लू बह रही है, वह ऐसी वायु
नहीं जिस से ओसाना वा फरछाना हो,
१२ परन्तु मेरी ओर से ऐसे कामों के
लिये अधिक प्रचण्ड वायु बहेगी। अब
मैं उनको दण्ड की आज्ञा दूंगा।
१३ देखो, वह बादलों की नाईं चढ़ाई
करके आ रहा है, उसके रथ बवण्डर
के समान और उसके घोड़े उकाबों से
भी अधिक वेग से चलते है। हम पर
हाय, हम नाश हुए! १४ हे यरूशलेम,
अपना हृदय बुराई से धो, कि, तुम्हारा
उद्धार हो जाए। तुम कब तक व्यर्थ
कल्पनाएं करते रहोगे *? १५ क्योंकि
दान से शब्द सुन पड़ रहा है और एप्रैम के
पहाड़ी देश से विपत्ति का समाचार आ
रहा है। १६ अन्यजातियों मे सुना दो,
यरूशलेम को भी इसका समाचार दो,
पहरुए दूर देश से आकर यहूदा के नगरों
के विरुद्ध ललकार रहे है। १७ वे खेत
के रखवालों की नाईं उसको चारों ओर
से घेर रहे है, क्योंकि उस ने मुझ से बलवा
किया है, यहोवा की यही वाणी है।
१८ यह तेरी चाल और तेरे कामों ही
का फल है! यह तेरी दुष्टता है और
अति दुखदाई है; इस से तेरा हृदय छिद
जाता है॥

१९ हाय! हाय †! मेरा हृदय
भीतर ही भीतर तड़पता है! और मेरा
मन घबराता है! मै चुप नही रह सकता;
क्योंकि हे मेरे प्राण, नरसिंगे का शब्द
और युद्ध की ललकार तुझ तक पहुची
है। २० नाश पर नाश का समाचार
आ रहा है, सारा देश लूट लिया गया है।
मेरे डेरे अचानक और मेरे तम्बू एकाएक
लूटे गए है। २१ और कितने दिन तक
मुझे उनका झण्डा देखना और नरसिंगे
का शब्द सुनना पड़ेगा? २२ क्योंकि
मेरी प्रजा मूढ़ है, वे मुझे नही जानते;
वे ऐसे मूर्ख लड़के हैं जिन में कुछ भी
समझ नही। बुराई करने को तो वे
बुद्धिमान है, परन्तु भलाई करना वे
नही जानते॥

२३ मै ने पृथ्वी पर देखा, वह सूनी
और सुनसान पड़ी थी; और आकाश को,
और उस में कोई ज्योति नहीं थी।
२४ मै ने पहाड़ों को देखा, वे हिल रहे

* मूल में—मेरी प्रजा की बेटी की ओर।

* मूल में—कब तक तुझ में बनी रहेंगी।
† मूल में—मेरी अन्तड़ियां मेरी।

थे, और सब पहाड़ियों को कि वे डोल
रही थीं। २५ फिर मैं ने क्या देखा
कि कोई मनुष्य भी न था और सब पक्षी
भी उड़ गए थे। २६ फिर मैं क्या देखता
हूं कि यहोवा के प्रताप और उस भड़के
हुए प्रकोप के कारण उपजाऊ देश जंगल,
और उसके सारे नगर खण्डहर हो गए
थे। २७ क्योंकि यहोवा ने यह बताया
कि सारा देश उजाड़ हो जाएगा; तौभी
मैं उसका अन्त न कर डालूंगा। २८ इस
कारण पृथ्वी विलाप करेगी, और आकाश
शोक का काला वस्त्र पहिनेगा; क्योंकि मैं
ने ऐसा ही करने को ठाना और कहा
भी है; मैं इस से नहीं पछताऊंगा और
न अपने प्रण को छोड़ूंगा॥

२९ नगर के सारे लोग सवारों और
धनुर्धारियों का कोलाहल सुनकर भागे
जाते हैं; वे झाड़ियों में घुसते और चट्टानों
पर चढ़े जाते हैं; सब नगर निर्जन हो
गए, और उन में कोई बाकी न रहा।
३० और तू जब उजड़ेगी तब क्या करेगी?
चाहे तू लाल रङ्ग के वस्त्र पहिने और
सोने के आभूषण धारण करे और अपनी
आंखों में अंजन लगाए, परन्तु व्यर्थ ही
तू अपना शृंगार करेगी। क्योंकि तेरे
मित्र तुझे निकम्मी जानते हैं; वे तेरे
प्राणों के खोजी हैं। ३१ क्योंकि मैं ने
जच्चा का शब्द, पहिलौठा जनती हुई स्त्री
की सी चिल्लाहट सुनी है, यह सिय्योन की
बेटी का शब्द है, जो हांफती और हाथ
फैलाए हुए यों कहती है, हाय मुझ पर, मैं
हत्यारों के हाथ पड़कर मूर्छित हो चली हूं॥

५ यरूशलेम की सड़कों में इधर
उधर दौड़कर देखो! उसके चौकों
में ढूंढ़ो यदि कोई ऐसा मिल सके जो
न्याय से काम करे और सच्चाई का
खोजी हो; तो मैं उसका पाप क्षमा
करूंगा। २ यद्यपि उसके निवासी यहोवा
के जीवन की शपथ भी खाएं, तौभी
निश्चय वे झूठी शपथ खाते हैं। ३ हे
यहोवा, क्या तेरी दृष्टि सच्चाई पर नहीं
है? तू ने उनको दुःख दिया, परन्तु वे
शोकित नहीं हुए; तू ने उनको नाश
किया, परन्तु उन्हों ने ताड़ना से भी
नहीं माना। उन्हों ने अपना मन चट्टान
से भी अधिक कठोर किया है; उन्हों ने
पश्चात्ताप करने से इनकार किया है॥

४ फिर मैं ने सोचा, ये लोग तो
कङ्गाल और अबोध ही हैं; क्योंकि ये
यहोवा का मार्ग और अपने परमेश्वर का
नियम नहीं जानते। ५ इसलिये मैं बड़े
लोगों के पास जाकर उनको सुनाऊंगा;
क्योंकि वे तो यहोवा का मार्ग और अपने
परमेश्वर का नियम जानते हैं। परन्तु उन
सभों ने मिलकर जूए को तोड़ दिया है
और बन्धनों को खोल डाला है॥

६ इस कारण वन में से एक सिंह
आकर उन्हें मार डालेगा, निर्जल देश
का एक भेड़िया उनको नाश करेगा।
और एक चीता उनके नगरों के पास
घात लगाए रहेगा, और जो कोई उन में
से निकले वह फाड़ा जाएगा; क्योंकि
उनके अपराध बहुत बढ़ गए हैं और वे
मुझ से बहुत ही दूर हट गए हैं॥

७ मैं क्योंकर तेरा पाप क्षमा करूं?
तेरे लड़कों ने * मुझ को छोड़कर उनकी
शपथ खाई है जो परमेश्वर नहीं है।
जब मैं ने उनका पेट भर दिया, तब उन्हों
ने व्यभिचार किया और वेश्याओं के घरों

* मूल में—तेरे लड़के।

में भीड़ की भीड़ जाते थे। ८ वे खिलाए-
पिलाए बे-लगाम घोड़ों के समान हो
गए, वे अपने अपने पड़ोसी की स्त्री पर
हिनहिनाने लगे। ९ क्या मैं ऐसे कामों
का उन्हें दण्ड न दूं? यहोवा की यह
वाणी है; क्या मैं ऐसी जाति से अपना
पलटा न लूं?

१० शहरपनाह पर चढ़के उसका
नाश तो करो, तौभी उसका अन्त मत
कर डालो; उसकी जड़ रहने दो परन्तु
उसकी डालियों को तोड़कर फेंक दो,
क्योंकि वे यहोवा की नहीं हैं। ११ यहोवा
की यह वाणी है कि इस्राएल और यहूदा
के घरानों ने मुझ से बड़ा विश्वासघात
किया है। १२ उन्हों ने यहोवा की बातें
झुठलाकर कहा, वह ऐसा नहीं है; विपत्ति
हम पर न पड़ेगी, न हम तलवार को
और न महंगी को देखेंगे। १३ भविष्यद्वक्ता
हवा हो जाएंगे; उन में ईश्वर का वचन
नहीं है। उनके साथ ऐसा ही किया
जाएगा!

१४ इस कारण सेनाओं का परमेश्वर
यहोवा यों कहता है, ये लोग जो ऐसा कहते
हैं, इसलिये देख, मैं अपना वचन तेरे मुंह
में आग, और इस प्रजा को काठ बनाऊंगा,
और वह उनको भस्म करेगी। १५ यहोवा
की यह वाणी है, हे इस्राएल के घराने,
देख, मैं तुम्हारे विरुद्ध दूर से ऐसी जाति
को चढ़ा लाऊंगा जो सामर्थी और प्राचीन
है, उसकी भाषा तुम न समझोगे, और
न यह जानोगे कि वे लोग क्या कह रहे
हैं। १६ उनका तर्कश खुली क़ब्र है
और वे सब के सब शूरवीर हैं।
१७ तुम्हारे पक्के खेत और भोजनवस्तुएं
जो तुम्हारे बेटे-बेटियों के खाने के लिये
हैं, उन्हें वे खा जाएंगे। वे तुम्हारी भेड़-
बकरियों और गाय-बैलों को खा डालेंगे;
वे तुम्हारी दाखों और अंजीरों को खा
जाएंगे; और जिन गढ़वाले नगरों पर
तुम भरोसा रखते हो उन्हें वे तलवार के
बल से नाश कर देंगे।।

१८ तौभी, यहोवा की यह वाणी है,
उन दिनों में भी मैं तुम्हारा अन्त न कर
डालूंगा। १९ और जब तुम पूछोगे कि
हमारे परमेश्वर यहोवा ने हम से ये सब
काम किस लिये किए हैं, तब तुम उन से
कहना, जिस प्रकार से तुम ने मुझ को
त्यागकर अपने देश में दूसरे देवताओं की
सेवा की है, उसी प्रकार से तुम को पराये
देश में परदेशियों की सेवा करनी पड़ेगी।।

२० याकूब के घराने में यह प्रचार
करो, और यहूदा में यह सुनाओ: २१ हे
मूर्ख और निर्बुद्धि लोगो, तुम जो आंखें
रहते हुए नहीं देखते, जो कान रहते हुए
नहीं सुनते, यह सुनो। २२ यहोवा की
यह वाणी है, क्या तुम लोग मेरा भय नहीं
मानते? क्या तुम मेरे सम्मुख नहीं
थरथराते? मैं ने बालू को समुद्र का
सिवाना ठहराकर युग युग का ऐसा बान्ध
ठहराया कि वह उसे लांघ न सके; और
चाहे उसकी लहरें भी उठें, तौभी वे प्रबल
न हो सकें, या जब वे गरजें तौभी उसको
न लांघ सकें। २३ पर इस प्रजा का
हठीला और बलवा करनेवाला मन है;
इन्हों ने बलवा किया और दूर हो गए
हैं। २४ वे मन में इतना भी नहीं सोचते
कि हमारा परमेश्वर यहोवा तो बरसात
के आरम्भ और अन्त दोनों समयों का
जल समय पर बरसाता है, और कटनी
के नियत सप्ताहों को हमारे लिये रखता
है, इसलिये हम उसका भय मानें।
२५ परन्तु तुम्हारे अधर्म के कामों ही के

कारण वे रुक गए, और तुम्हारे पापों ही
के कारण तुम्हारी भलाई नहीं होती *।
२६ मेरी प्रजा में दुष्ट लोग पाए जाते
है; जैसे चिड़ीमार ताक में रहते हैं, वैसे
ही वे भी घात लगाए रहते हैं। वे फन्दा
लगाकर मनुष्यों को अपने वश मे कर
लेते है। २७ जैसा पिंजड़ा चिड़ियों से
भरा हो, वैसे ही उनके घर छल से भरे
रहते है; इसी प्रकार वे बढ़ गए और
धनी हो गए हैं। २८ वे मोटे और
चिकने हो गए है। बुरे कामों में वे सीमा
को लांघ गए हैं; वे न्याय, विशेष करके
अनाथों का न्याय नही चुकाते, इस से
उनका काम सफल नही होता : वे कंगालो
का हक़ भी नहीं दिलाते। २९ इसलिये,
यहोवा की यह वाणी है, क्या मै इन
बातों का दण्ड न दू? क्या मै ऐसी
जाति से पलटा न लूं?

३० देश मे ऐसा काम होता है जिस
से चकित और रोमांचित होना चाहिये।
३१ भविष्यद्वक्ता झूठमूठ भविष्यद्वाणी
करते हैं, और याजक उनके सहारे से
प्रभुता करते हैं; मेरी प्रजा को यह भाता
भी है, परन्तु अन्त के समय तुम क्या
करोगे?

६ हे बिन्यामीनियो, यरूशलेम में से
अपना अपना सामान लेकर भागो!
तेकोआ मे नरसिंगा फूको, और बेथक्केरेम
पर झण्डा ऊंचा करो; क्योंकि उत्तर
की दिशा से आनेवाली विपत्ति बड़ी और
विनाश लानेवाली है। २ सिय्योन की
सुन्दर और सुकुमार बेटी को मै नाश
करने पर हू। ३ चरवाहे अपनी अपनी
भेड़-बकरियां संग लिए हुए उस पर चढ़कर
उसके चारों ओर अपने तम्बू खड़े करेंगे,
वे अपने अपने पास की घास चरा लेंगे।
४ आओ, उसके विरुद्ध युद्ध की तैयारी
करो; उठो, हम दो पहर को चढ़ाई करें!
हाय, हाय, दिन ढलता जाता है, और
सांझ की परछाईं लम्बी हो चली है!
५ उठो, हम रात ही रात चढ़ाई करे और
उसके महलों को ढा दें॥

६ सेनाओं का यहोवा तुम से कहता
है, वृक्ष काट काटकर यरूशलेम के विरुद्ध
दमदमा बान्धो! यह वही नगर है जो
दण्ड के योग्य है; इस मे अन्धेर ही
अन्धेर भरा हुआ है। ७ जैसा कूए मे से
नित्य नया जल निकला करता है, वैसा
ही इस नगर में से नित्य नई बुराई निकलती
है; इस मे उत्पात और उपद्रव का कोलाहल
मचा रहता है; चोट और मारपीट मेरे
देखने में निरन्तर आती है। ८ हे
यरूशलेम, ताड़ना से ही मान ले, नही तो
तू मेरे मन से भी उतर जाएगी; और,
मै तुझ को उजाड़कर निर्जन कर डालूंगा॥

९ सेनाओं का यहोवा यों कहता है,
इस्राएल के सब बचे हुए दाखलता की
नाईं ढूढ़कर तोड़े जाएंगे; दाख के तोड़ने-
वाले की नाईं उस लता की डालियों पर
फिर अपना हाथ लगा॥

१० मै किस से बोलूं और किसको
चिताकर कहूं कि वे मानें? देख, ये
ऊंचा सुनते है*, वे ध्यान भी नहीं दे
सकते; देख, यहोवा के वचन की वे
निन्दा करते और उसे नहीं चाहते है।
११ इस कारण यहोवा का कोप मेरे
मन में भर गया है; मैं उसे रोकते रोकते

* मूल में—तुम्हारे अधर्मों ने इन्हें मोड़ा और तुम्हारे पापों ने भलाई तुम से रोकी।

* मूल में—उनका कान खतनारहित है।

उकता गया हूं। बाजारों में बच्चों पर
और जवानों की सभा में भी उसे उंडेल
दे; क्योंकि पति अपनी पत्नी के साथ
और अधेड़ बूढ़े के साथ पकड़ा जाएगा।
१२ उन लोगों के घर और खेत और
स्त्रियां सब औरों की हो जाएंगीं; क्योंकि
मैं इस देश के रहनेवालों पर हाथ बढ़ाऊंगा,
यहोवा की यही वाणी है। १३ क्योंकि
उन में छोटे से लेकर बड़े तक सब के सब
लालची हैं; और क्या भविष्यद्वक्ता क्या
याजक सब के सब छल से काम करते हैं।
१४ वे, "शान्ति है, शान्ति," ऐसा कह
कहकर मेरी प्रजा * के घाव को ऊपर
ही ऊपर चंगा करते हैं, परन्तु शान्ति
कुछ भी नहीं। १५ क्या वे कभी अपने
घृणित कामों के कारण लज्जित हुए?
नहीं, वे कुछ भी लज्जित नहीं हुए; वे
लज्जित होना जानते ही नहीं; इस कारण
जब और लोग नीचे गिरें, तब वे भी
गिरेंगे, और जब मैं उनको दण्ड देने
लगूंगा, तब वे ठोकर खाकर गिरेंगे, यहोवा
का यही वचन है॥

१६ यहोवा यों भी कहता है, सड़कों
पर खड़े होकर देखो, और पूछो कि प्राचीन-
काल का अच्छा मार्ग कौन सा है, उसी
में चलो, और तुम अपने अपने मन में
चैन पाओगे। पर उन्हों ने कहा, हम
उस पर न चलेंगे। १७ मैं ने तुम्हारे
लिये पहरुए बैठाकर कहा, नरसिंगे का
शब्द ध्यान से सुनना! पर उन्हों ने
कहा, हम न सुनेंगे। १८ इसलिये, हे
जातियो, सुनो, और हे मण्डली, देख,
कि इन लोगों में क्या हो रहा है। १९ हे
पृथ्वी, सुन; देख, कि मैं इस जाति पर

* मूल में—मेरी प्रजा की पुत्री।

वह विपत्ति ले आऊंगा जो उनकी कल्पनाओं
का फल है, क्योंकि इन्हों ने मेरे वचनों
पर ध्यान नहीं लगाया, और मेरी शिक्षा
को इन्हों ने निकम्मी जाना है। २० मेरे
लिये जो लोबान शबा से, और सुगन्धित
नरकट जो दूर देश से आता है, इसका
क्या प्रयोजन है? तुम्हारे होमबलियों से
मैं प्रसन्न नहीं हूं, और न तुम्हारे मेलबलि
मुझे मीठे लगते हैं। २१ इस कारण
यहोवा ने यों कहा है, देखो, मैं इस प्रजा
के आगे ठोकर खाऊंगा, और बाप और
बेटा, पड़ोसी और मित्र, सब के सब
ठोकर खाकर नाश होंगे॥

२२ यहोवा यों कहता है, देखो, उत्तर
से वरन पृथ्वी की छोर से एक बड़ी
जाति के लोग इस देश के विरोध में
उभारे जाएंगे। २३ वे धनुष और बर्छी
धारण किए हुए आएंगे, वे क्रूर और
निर्दय हैं, और जब वे बोलते हैं तब मानो
समुद्र गरजता है; वे घोड़ों पर चढ़े हुए
आएंगे, हे सिय्योन *, वे वीर की नाईं
सशस्त्र होकर † तुझ पर चढ़ाई करेंगे।
२४ इसका समाचार सुनते ही हमारे हाथ
ढीले पड़ गए हैं; हम संकट में पड़े हैं;
जच्चा की सी पीड़ा हम को उठी है।
२५ मैदान में मत निकलो, मार्ग में भी
न चलो; क्योंकि वहां शत्रु की तलवार
और चारों ओर भय देख पड़ता है।
२६ हे मेरी प्रजा ‡ कमर में टाट बान्ध,
और राख में लोट; जैसा एकलौते पुत्र
के लिये विलाप होता है वैसा ही बड़ा
शोकमय विलाप कर; क्योंकि नाश
करनेवाला हम पर अचानक आ पड़ेगा॥

* मूल में—हे सिय्योन की बेटी।
† मूल में—जैसा युद्ध के लिये पुरुष।
‡ मूल में—प्रजा की पुत्री।

२७ मैं ने इसलिये तुझे अपनी प्रजा के बीच गुम्मट वा गढ़ ठहरा दिया कि तू उनकी चाल परखे और जान ले।
२८ वे सब बहुत ही हटी हैं, वे लुतराई करते फिरते हैं; उन सभों की चाल बिगड़ी है, वे निरा ताम्बा और लोहा ही है।
२९ धौंकनी जल गई, शीशा आग में जल गया; ढालनेवाले ने व्यर्थ ही ढाला है; क्योंकि बुरे लोग नहीं निकाले गए।
३० उनका नाम खोटी चान्दी पड़ेगा, क्योंकि यहोवा ने उनको खोटा पाया है॥

७ जो वचन यहोवा की ओर से यिर्मयाह के पास पहुंचा वह यह है:
२ यहोवा के भवन के फाटक मे खड़ा हो, और यह वचन प्रचार कर, और कह, हे सब यहूदियो, तुम जो यहोवा को दण्डवत् करने के लिये इन फाटकों से प्रवेश करते हो, यहोवा का वचन सुनो।
३ सेनाओं का यहोवा जो इस्राएल का परमेश्वर है, यों कहता है, अपनी अपनी चाल और काम सुधारो, तब मै तुम को इस स्थान में बसे रहने दूंगा।
४ तुम लोग यह कहकर झूठी बातों पर भरोसा मत रखो, कि यही यहोवा का मन्दिर है; यही यहोवा का मन्दिर, यहोवा का मन्दिर॥

५ यदि तुम सचमुच अपनी अपनी चाल और काम सुधारो, और सचमुच मनुष्य-मनुष्य के बीच न्याय करो,
६ परदेशी और अनाथ और विधवा पर अन्धेर न करो; इस स्थान में निर्दोष की हत्या न करो, और दूसरे देवताओं के पीछे न चलो जिस से तुम्हारी हानि होती है,
७ तो मै तुम को इस नगर में, और इस देश में जो मैं ने तुम्हारे पूर्वजों को दिया था, युग युग के लिये रहने दूंगा॥
८ देखो, तुम झूठी बातों पर भरोसा रखते हो जिन से कुछ लाभ नहीं हो सकता।
९ तुम जो चोरी, हत्या और व्यभिचार करते, झूठी शपथ खाते, बाल देवता के लिये धूप जलाते, और दूसरे देवताओं के पीछे जिन्हें तुम पहिले नहीं जानते थे चलते हो,
१० तो क्या यह उचित है कि तुम इस भवन मे आओ जो मेरा कहलाता है, और मेरे साम्हने खडे होकर यह कहो कि हम इसलिये छूट गए है कि ये सब घृणित काम करे?
११ क्या यह भवन जो मेरा कहलाता है, तुम्हारी दृष्टि मे डाकुओं की गुफा हो गया है? मै ने स्वय यह देखा है, यहोवा की यह वाणी है।
१२ मेरा जो स्थान शीलो मे था, जहा मै ने पहिले अपने नाम का निवास ठहराया था, वहां जाकर देखो कि मै ने अपनी प्रजा इस्राएल की बुराई के कारण उसकी क्या दशा कर दी है?
१३ अब यहोवा की यह वाणी है, कि तुम जो ये सब काम करते आए हो, और यद्यपि मैं तुम से बड़े यत्न से * बाते करता रहा हू, तौभी तुम ने नही सुना, और तुम्हें बुलाता आया परन्तु तुम नही बोले,
१४ इसलिये यह भवन जो मेरा कहलाता है, जिस पर तुम भरोसा रखते हो, और यह स्थान जो मैं ने तुम को और तुम्हारे पुर्वजों को दिया था, इसकी दशा मैं शीलो की सी कर दूगा।
१५ और जैसा मै ने तुम्हारे सब भाइयों को अर्थात् सारे एप्रैमियों को अपने साम्हने से दूर कर दिया है, वैसा ही तुम को भी दूर कर दूंगा॥

१६ इस प्रजा के लिये तू प्रार्थना मत कर, न इन लोगों के लिये ऊंचे स्वर से

* मूल में—तड़के उठकर।

पुकार न मुझ से बिनती कर, क्योंकि
मैं तेरी नहीं सुनूंगा। १७ क्या तू नहीं
देखता कि ये लोग यहूदा के नगरों और
यरूशलेम की सड़कों में क्या कर रहे हैं?
१८ देख, लड़के बाले तो ईंधन बटोरते,
बाप आग सुलगाते और स्त्रियां आटा
गूंधती हैं, कि स्वर्ग की रानी के लिये
रोटियां चढ़ाए; और मुझे क्रोधित करने
के लिये दूसरे देवताओं के लिये तपावन
दें। १९ यहोवा की यह वाणी है, क्या
वे मुझी को क्रोध दिलाते हैं? क्या वे
अपने ही को नहीं जिस से उनके मुंह पर
सियाही छाए? २० सो प्रभु यहोवा ने
यों कहा है, क्या मनुष्य, क्या पशु, क्या
मैदान के वृक्ष, क्या भूमि की उपज, उन
सब पर जो इस स्थान में हैं, मेरे कोप की
आग भड़कने पर है; वह नित्य जलती
रहेगी और कभी न बुझेगी॥

२१ सेनाओं का यहोवा जो इस्राएल
का परमेश्वर है, यों कहता है, अपने
मेलबलियों के साथ अपने होमबलि भी
बढ़ाओ और मांस खाओ। २२ क्योंकि
जिस समय मैं ने तुम्हारे पूर्वजों को मिस्र
देश में से निकाला, उस समय मैं ने उन्हें
होमबलि और मेलबलि के विषय कुछ
आज्ञा न दी थी। २३ परन्तु मैं ने तो
उनको यह आज्ञा दी कि मेरे वचन को
मानो, तब मैं तुम्हारा परमेश्वर हूंगा, और
तुम मेरी प्रजा ठहरोगे; और जिस मार्ग
की मैं तुम्हें आज्ञा दूं उसी में चलो, तब
तुम्हारा भला होगा। २४ पर उन्हों ने
मेरी न सुनी और न मेरी बातों पर कान
लगाया; वे अपनी ही युक्तियों और अपने
बुरे मन के हठ पर चलते रहे और पीछे
हट गए पर आगे न बढ़े। २५ जिस दिन
तुम्हारे पुरखा मिस्र देश से निकले, उस
दिन से आज तक मैं तो अपने सारे दासों,
भविष्यद्वक्ताओं को, तुम्हारे पास बड़े यत्न
से लगातार भेजता रहा; २६ परन्तु
उन्हों ने मेरी नहीं सुनी, न अपना कान
लगाया; उन्हों ने हठ किया, और अपने
पुरखाओं से बढ़कर बुराइयां की हैं॥

२७ तू सब बातें उन से कहेगा पर
वे तेरी न सुनेंगे; तू उनको बुलाएगा,
पर वे न बोलेंगे। २८ तब तू उन से
कह देना, यह वही जाति है जो अपने
परमेश्वर यहोवा की नहीं सुनती, और
ताड़ना से भी नहीं मानती; सच्चाई
नाश हो गई, और उनके मुंह से दूर हो
गई है॥

२९ अपने बाल मुंड़ाकर फेंक दे;
मुण्डे टीलों पर चढ़कर विलाप का गीत
गा, क्योंकि यहोवा ने इस समय के
निवासियों पर क्रोध किया और उन्हें *
निकम्मा जानकर त्याग दिया है।
३० यहोवा की यह वाणी है, इसका
कारण यह है कि यहूदियों ने वह काम
किया है, जो मेरी दृष्टि में बुरा है, उन्हों
ने उस भवन में जो मेरा कहलाता है,
अपनी घृणित वस्तुएं रखकर उसे अशुद्ध
कर दिया है। ३१ और उन्हों ने हिन्नोम-
वंशियों की तराई में तोपेत नाम ऊंचे
स्थान बनाकर, अपने बेटे-बेटियों को आग
में जलाया है; जिसकी आज्ञा मैं ने कभी
नहीं दी और न मेरे मन में वह कभी
आया। ३२ यहोवा की यह वाणी है,
इसलिये ऐसे दिन आते हैं कि वह तराई
फिर न तो तोपेत की और न हिन्नोमवंशियों
की कहलाएगी, वरन घात की तराई
कहलाएगी; और तोपेत में इतनी क़ब्रें

* मूल में—यहोवा ने अपनी जलजलाहट की पीढ़ी को।

होंगी कि और स्थान न रहेगा।
३३ इसलिये इन लोगो की लोथें आकाश
के पक्षियों और पृथ्वी के पशुओं का आहार
होंगी, और उनको भगानेवाला कोई न
रहेगा। ३४ उस समय में ऐसा करूंगा कि
यहूदा के नगरों और यरूशलेम की सड़कों
मे न तो हर्ष और आनन्द का शब्द सुन
पडेगा, और न दुल्हे वा दुल्हिन का;
क्योंकि देश उजाड़ ही उजाड़ हो जाएगा।।

८ यहोवा की यह वाणी है, उस
समय यहूदा के राजाओं, हाकिमों,
याजकों, भविष्यद्वक्ताओं और यरूशलेम के
रहनेवालों की हड्डियां क़ब्रों में से निकाल-
कर, २ सूर्य, चन्द्रमा और आकाश के
सारे गणों के साम्हने फैलाई जाएगी;
क्योंकि वे उन्ही से प्रेम रखते, उन्ही की
सेवा करते, उन्ही के पीछे चलते, और
उन्हीं के पास जाया करते और उन्ही को
दण्डवत् करते थे; और न वे इकट्ठी की
जाएंगी न क़ब्र मे रखी जाएगी; वे भूमि
के ऊपर खाद के समान पड़ी रहेंगी।
३ तब इस बुरे कुल के बचे हुए लोग उन
सब स्थानों मे जिस मे मैं ने उन्हें निकाल
दिया है, जीवन से मृत्यु ही को अधिक
चाहेंगे, सेनाओं के यहोवा की यही वाणी
है।।

४ तू उन से यह भी कह, यहोवा यों
कहता है कि जब मनुष्य गिरते है तो
क्या फिर नही उठते? ५ जब कोई भटक
जाता है तो क्या वह लौट नही आता?
फिर क्या कारण है कि ये यरूशलेमी सदा
दूर ही दूर भटकते जाते है? ये छल
नहीं छोड़ते, और फिर लौटने से इनकार
करते है। ६ मै ने ध्यान देकर सुना,
परन्तु ये ठीक नहीं बोलते; इन में से
किसी ने अपनी बुराई से पछताकर नही
कहा, हाय! मै ने यह क्या किया है?
जैसा घोड़ा लड़ाई मे वेग से दौड़ता है,
वैसे ही इन में से हर एक जन अपनी ही
दौड मे दौड़ता है। ७ आकाश मे लगलग
भी अपने नियत समयों को जानता है,
और पण्डुकी, सूपाबेनी, और सारस भी
अपने आने का समय रखते है; परन्तु
मेरी प्रजा यहोवा का नियम नहीं जानती।।

८ तुम क्योंकर कह सकते हो कि
हम बुद्धिमान है, और यहोवा की दी हुई
व्यवस्था हमारे साथ है? परन्तु उनके
शास्त्रियों ने उसका झूठा विवरण लिखकर
उसको* झूठ बना दिया है। ९ बुद्धिमान
लज्जित हो गए, वे विस्मित हुए और
पकड़े गए; देखो, उन्हों ने यहोवा के
वचन को निकम्मा जाना है, उन मे बुद्धि
कहां रही? १० इस कारण मै उनकी
स्त्रियों को दूसरे पुरुषों को और उनके
खेत दूसरे अधिकारियो के वश मे कर
दूंगा, क्योंकि छोटे से लेकर बडे तक वे
सब के सब लालची है; क्या भविष्यद्वक्ता
क्या याजक, वे सब के छल से काम करते
है। ११ उन्हों ने, 'शान्ति है, शान्ति'
ऐसा कह कहकर मेरी प्रजा† के घाव को
ऊपर ही ऊपर चगा किया, परन्तु शान्ति
कुछ भी नहीं है। १२ क्या वे घृणित
काम करके लज्जित हुए? नही, वे कुछ
भी लज्जित नही हुए, वे लज्जित होना
जानते ही नहीं। इस कारण जब और
लोग नीचे गिरें, तब वे भी गिरेंगे; जब
उनके दण्ड का समय आएगा, तब वे
भी ठोकर खाकर गिरेंगे, यहोवा का यही

* मूल में—शास्त्रियों के झूठे कलम ने उसको।

† मूल में—प्रजा की बेटी।

वचन है। १३ यहोवा की यह भी वाणी
है, मैं उन सभों का अन्त कर दूंगा।
न तो उनकी दाखलताओं में दाख पाई
जाएंगी, और न अंजीर के वृक्ष में अंजीर
वरन उनके पत्ते भी सूख जाएंगे, और
जो कुछ मैं ने उन्हें दिया है वह उनके
पास से जाता रहेगा॥

१४ हम क्यों चुप-चाप बैठे हैं?
आओ, हम चलकर गढ़वाले नगरों में
इकट्ठे नाश हो जाएं; क्योंकि हमारा
परमेश्वर यहोवा हम को नाश करना
चाहता है, और हमें विष पीने को दिया है;
क्योंकि हम ने यहोवा के विरुद्ध पाप
किया है। १५ हम शान्ति की बाट
जोहते थे, परन्तु कुछ कल्याण नहीं मिला,
और चंगाई की आशा करते थे, परन्तु
घबराना ही पड़ा है॥

१६ उनके घोड़ों का फुर्राना दान से
सुन पड़ता है, और बलवन्त घोड़ों के
हिनहिनाने के शब्द से सारा देश कांप
उठा है। उन्हों ने आकर हमारे देश को
और जो कुछ उस में है, और हमारे नगर
को निवासियों समेत नाश किया है।
१७ क्योंकि देखो, मैं तुम्हारे बीच में
ऐसे सांप और नाग भेजूंगा जिन पर मंत्र
न चलेगा, और वे तुम को डसेंगे, यहोवा
की यही वाणी है॥

१८ हाय! हाय! इस शोक की
दशा में मुझे शान्ति कहां से मिलेगी?
मेरा हृदय भीतर ही भीतर तड़पता है!
१९ मुझे अपने लोगों* की चिल्लाहट
दूर के देश से सुनाई देती है: क्या यहोवा
सिय्योन में नहीं है? क्या उसका राजा
उस में नहीं? उन्हों ने क्यों मुझ को
अपनी खोदी हुई मूरतों और परदेश की
व्यर्थ वस्तुओं के द्वारा क्यों क्रोध दिलाया
है? २० कटनी का समय बीत गया,
फल तोड़ने की ऋतु भी समाप्त हो गई,
और हमारा उद्धार नहीं हुआ। २१ अपने
लोगों के* दुःख से मैं भी दुःखित हुआ,
मैं शोक का पहिरावा पहिने अति अचम्भे
में डूबा हूं॥

२२ क्या गिलाद देश में कुछ बलसान
की औषधि नहीं? क्या उस में कोई
वैद्य नहीं? यदि है, तो मेरे लोगों† के
घाव क्यों चंगे नहीं हुए?

९ भला होता, कि मेरा सिर जल
ही जल, और मेरी आंखें आंसुओं
का सोता होतीं, कि मैं रात दिन अपने
मारे हुए लोगों‡ के लिये रोता रहता।
२ भला होता कि मुझे जंगल में बटोहियों
का कोई टिकाव मिलता कि मैं अपने लोगों
को छोड़कर वहीं चला जाता! क्योंकि
वे सब व्यभिचारी हैं, वे विश्वासघातियों
का समाज हैं। ३ अपनी अपनी जीभ
को वे धनुष की नाईं झूठ बोलने के लिये
तैयार करते हैं, और देश में बलवन्त तो
हो गए, परन्तु सच्चाई के लिये नहीं;
वे बुराई पर बुराई बढ़ाते जाते हैं, और वे
मुझ को जानते ही नहीं, यहोवा की यही
वाणी है॥

४ अपने अपने संगी से चौकस रहो,
अपने भाई पर भी भरोसा न रखो;
क्योंकि सब भाई निश्चय अड़ंगा मारेंगे,
और हर एक पड़ोसी लुतराई करते फिरेंगे।

* मूल में—अपने लोगों की बेटी।

* मूल में—अपने लोगों की बेटी के।
† मूल में—मेरे लोगों की बेटी के।
‡ मूल में—मेरे लोगों की बेटी के मारे हुओं के।

५ वे एक दूसरे को ठगेंगे और सच नहीं
बोलेंगे; उन्हों ने झूठ ही बोलना सीखा
है *; और कुटिलता ही में परिश्रम करते
हैं। ६ तेरा निवास छल के बीच है;
छल ही के कारण वे मेरा ज्ञान नहीं
चाहते, यहोवा की यही वाणी है ।।
७ इसलिये सेनाओं का यहोवा यों
कहता है, देख, मैं उनको तपाकर परखूंगा,
क्योंकि अपनी प्रजा † के कारण मैं उन
से और क्या कर सकता हूं? ८ उनकी
जीभ काल के तीर के समान बेधनेवाली
है, उस से छल की बातें निकलती हैं;
वे मुंह से तो एक दूसरे से मेल की बात
बोलते हैं पर मन ही मन एक दूसरे की
घात में लगे रहते हैं। ९ क्या मैं ऐसी
बातों का दण्ड न दूं? यहोवा की यह
वाणी है, क्या मैं ऐसी जाति से अपना
पलटा न लूं?
१० मैं पहाड़ों के लिये रो उठूंगा और
शोक का गीत गाऊंगा, और जंगल की
चराइयों के लिये विलाप का गीत गाऊंगा,
क्योंकि वे ऐसे जल गए हैं कि कोई उन
में से होकर नहीं चलता, और उन में
ढोर का शब्द भी नहीं सुनाई पड़ता;
पशु-पक्षी सब भाग गए हैं। ११ मैं
यरूशलेम को डीह ही डीह करके गीदड़ों
का स्थान बनाऊंगा; और यहूदा के नगरों
को ऐसा उजाड़ दूंगा कि उन में कोई न
बसेगा ।।
१२ जो बुद्धिमान पुरुष हो वह इसका
भेद समझ ले, और जिस ने यहोवा के
मुख से इसका कारण सुना हो वह बता
दे। देश का नाश क्यों हुआ? क्यों वह
जंगल की नाईं ऐसा जल गया कि उस
में से होकर कोई नहीं चलता? १३ और
यहोवा ने कहा, क्योंकि उन्हों ने मेरी
व्यवस्था को जो मैं ने उनके आगे रखी
थी छोड़ दिया; और न मेरी बात मानी
और न उसके अनुसार चले हैं, १४ वरन
वे अपने हठ पर बाल नाम देवताओं के
पीछे चले, जैसा उनके पुरखाओं ने उनको
सिखलाया। १५ इस कारण, सेनाओं का
यहोवा, इस्राएल का परमेश्वर यों कहता
है, सुन, मैं अपनी इस प्रजा को कड़वी
वस्तु खिलाऊंगा और विष पिलाऊंगा।
१६ और मैं उन लोगों को ऐसी जातियों
में तितर बितर करूंगा जिन्हें न तो वे
न उनके पुरखा जानते थे; और जब तक
उनका अन्त न हो जाए तब तक मेरी
ओर से तलवार उनके पीछे पड़ेगी ।।
१७ सेनाओं का यहोवा यों कहता है,
सोचो, और विलाप करनेवालियों को
बुलाओ; बुद्धिमान स्त्रियों को बुलवा
भेजो; १८ वे फुर्ती करके हम लोगों के
लिये शोक का गीत गाएं कि हमारी
आंखों से आंसू बह चलें और हमारी
पलकें जल बहाएं। १९ सिय्योन से शोक
का यह गीत सुन पडता है, हम कैसे नाश
हो गए! हम क्यों लज्जा में पड़ गए
है, क्योंकि हम को अपना देश छोड़ना
पड़ा और हमारे घर गिरा दिए गए हैं ।।
२० इसलिये, हे स्त्रियो, यहोवा का
यह वचन सुनो, और उसकी यह आज्ञा
मानो; तुम अपनी अपनी बेटियों को
शोक का गीत, और अपनी अपनी पड़ो-
सिनों को विलाप का गीत सिखाओ।
२१ क्योंकि मृत्यु हमारी खिड़कियों से
होकर हमारे महलों में घुस आई है, कि,
हमारी सड़कों में बच्चों को और चौकों

* मूल में—उन्होंने अपनी जीभ को झूठ बोलना सिखाया है।

† मूल में—प्रजा की बेटी।

मे जवानों को मिटा दे। २२ तू कह,
यहोवा यों कहता है, मनुष्यों की लोथें
ऐसी पड़ी रहेंगी जैसा खाद खेत के ऊपर,
और पूलियां काटनेवाले के पीछे पड़ी
रहती हैं, और उनका कोई उठानेवाला
न होगा ॥

२३ यहोवा यों कहता है, बुद्धिमान
अपनी बुद्धि पर घमण्ड न करे, न वीर
अपनी वीरता पर, न धनी अपने धन पर
घमण्ड करे, २४ परन्तु जो घमण्ड करे
वह इसी बात पर घमण्ड करे, कि वह
मुझे जानता और समझता है, कि मैं ही
वह यहोवा हूं, जो पृथ्वी पर करुणा,
न्याय और धर्म के काम करता है; क्योंकि
मैं इन्ही बातों से प्रसन्न रहता हूं ॥

२५ देखो, यहोवा की यह वाणी है कि
ऐसे दिन आनेवाले हैं कि जिनका खतना
हुआ हो, उनको खतनारहितों के समान
दण्ड दूंगा, २६ अर्थात् मिस्रियों,
यहूदियों, एदोमियों, अम्मोनियों, मोआबियों
को, और उन रेगिस्तान के निवासियों के
समान जो अपने गाल के बालों को मुंडा
डालते हैं; क्योंकि ये सब जातियें तो
खतनारहित हैं, और इस्राएल का सारा
घराना भी मन में खतनारहित है ॥

१० यहोवा यों कहता है, हे इस्राएल
के घराने जो वचन यहोवा तुम
से कहता है उसे सुनो। २ अन्यजातियों
की चाल मत सीखो, न उनकी नाईं
आकाश के चिन्हों से विस्मित हो, इसलिये
कि अन्यजाति लोग उन से विस्मित होते
हैं। ३ क्योंकि देशों के लोगों की रीतियां
तो निकम्मी हैं। मूरत तो वन में से
किसी का काटा हुआ काठ है जिसे कारीगर
ने बसूले से बनाया है। ४ लोग उसको
सोने-चान्दी से सजाते और हथौड़े से
कील ठोंक ठोंककर दृढ़ करते हैं कि वह
हिल-डुल न सके। ५ वे खरादकर ताड़
के पेड के समान गोल बनाई जाती हैं,
पर बोल नही सकती; उन्हे उठाए फिरना
पड़ता है, क्योंकि वे चल नही सकती।
उन से मत डरो, क्योंकि, न तो वे कुछ
बुरा कर सकती हैं और न कुछ भला ॥

६ हे यहोवा, तेरे समान कोई नही है;
तू महान है, और तेरा नाम पराक्रम में
बडा है। ७ हे सब जातियों के राजा,
तुझ से कौन न डरेगा? क्योकि यह
तेरे योग्य है; अन्यजातियों के सारे
बुद्धिमानो मे, और उनके सारे राज्यों मे
तेरे समान कोई नही है। ८ परन्तु वे
पशु सरीखे निरे मूर्ख हैं; मूर्त्तियों से
क्या शिक्षा? वे तो काठ ही हैं! ९ पत्तर
बनाई हुई चान्दी तर्शीश से लाई जाती
है, और उफाज़ से सोना। वे कारीगर
और सुनार के हाथों की कारीगरी हैं,
उनके पहिरावे नीले और बेंजनी रंग के
वस्त्र हैं; उन मे जो कुछ है वह निपुण
कारीगरों की कारीगरी ही है। १० परन्तु
यहोवा वास्तव में परमेश्वर है; जीवित
परमेश्वर और सदा का राजा वही है।
उसके प्रकोप से पृथ्वी कांपती है, और
जाति जाति के लोग उसके क्रोध को सह
नही सकते ॥

११ तुम उन से यह कहना, ये देवता
जिन्हों ने आकाश और पृथ्वी को नही
बनाया वे पृथ्वी के ऊपर से और आकाश
के नीचे से नष्ट हो जाएंगे ॥

१२ उसी ने पृथ्वी को अपनी सामर्थ
से बनाया, उस ने जगत को अपनी बुद्धि
से स्थिर किया, और आकाश को अपनी
प्रवीणता से तान दिया है। १३ जब वह

बोलता है तब आकाश में जल का बड़ा
शब्द होता है, और पृथ्वी की छोर से
वह कुहरे को उठाता है। वह वर्षा के
लिये बिजली चमकाता, और अपने भण्डार
मे से पवन चलाता है। १४ सब मनुष्य
पशु सरीखे ज्ञानरहित है; अपनी खोदी
हुई मूरतों के कारण सब सुनारों की
आशा टूटती है; क्योंकि उनकी ढाली हुई
मूरते झूठी है, और उन में सांस ही नहीं
है। १५ वे व्यर्थ और ठट्ठे ही के योग्य
हे; जब उनके दण्ड का समय आएगा*
तब वे नाश हो जाएंगीं। १६ परन्तु
याकूब का निज भाग उनके समान नही
है, क्योंकि वह तो सब का सृजनहार
है, और इस्राएल उसके निज भाग का
गोत्र है; सेनाओं का यहोवा उसका नाम
है।।

१७ हे घेरे हुए नगर की रहनेवाली,
अपनी गठरी भूमि पर से उठा!
१८ क्योंकि यहोवा यों कहता है, मै
अब की बेर इस देश के रहनेवालों को
मानो गोफन में धरके फेंक दूगा, और
उन्हें ऐसे ऐसे सकट में डालूगा कि उनकी
समझ मे भी नही आएगा।।

१९ मुझ पर हाय! मेरा घाव चगा
होने का नही। फिर मै ने सोचा, यह तो
रोग ही है, इसलिये मुझ को इसे सहना
चाहिये। २० मेरा तम्बू लूटा गया, और
सब रस्सियां टूट गई हैं; मेरे लडकेबाले
मेरे पास से चले गए, और नहीं हे;
अब कोई नही रहा जो मेरे तम्बू को ताने
और मेरी कनाते खड़ी करे। २१ क्योंकि
चरवाहे पशु सरीखे है, और वे यहोवा
को नहीं पुकारते; इसी कारण वे बुद्धि
से नही चलते, और उनकी सब भेड़ें
तितर-बितर हो गई है।।

२२ सुन, एक शब्द सुनाई देता है!
देख, वह आ रहा है! उत्तर दिशा से
बडा हुल्लड़ मच रहा है ताकि यहूदा के
नगरों को उजाड़कर गीदडों का स्थान
बना दे।।

२३ हे यहोवा, मै जान गया हू, कि
मनुष्य का मार्ग उसके वश मे नही है,
मनुष्य चलता तो है, परन्तु उसके डग
उसके अधीन नही है। २४ हे यहोवा,
मेरी ताड़ना कर, पर न्याय से; क्रोध में
आकर नही, कही ऐसा न हो कि मै नाश
हो जाऊ*।।

२५ जो जाति तुझे नही जानती, और
जो तुझ से प्रार्थना नही करते, उन्ही पर
अपनी जलजलाहट उण्डेल; क्योंकि उन्हों
ने याकूब को निगल लिया, वरन, उसे
खाकर अन्त कर दिया है, और उसके
निवासस्थान को उजाड़ दिया है।।

११ यहोवा का यह वचन यिर्मयाह
के पास पहुंचा: २ इस वाचा
के वचन सुनो, और यहूदा के पुरुषों और
यरूशलेम के रहनेवालों से कहो। ३ उन
से कहो, इस्राएल का परमेश्वर यहोवा
यों कहता है, स्रापित है वह मनुष्य, जो
इस वाचा के वचन न माने ४ जिसे
मैं ने तुम्हारे पुरखाओं के साथ लोहे की
भट्ठी अर्थात् मिस्र देश में से निकालने
के समय, यह कहके बान्धी थी, मेरी सुनो,
और जितनी आज्ञाएं मै तुम्हें देता हूं उन
सभों का पालन करो। इस से तुम मेरी
प्रजा ठहरोगे, और मैं तुम्हारा परमेश्वर
ठहरूंगा; ५ और जो शपथ मैं ने तुम्हारे

* मूल में—उनके दण्ड होने के समय।

* मूल में—तू मुझे घटाएगा।

पितरों से खाई थी कि जिस देश में दूध
और मधु की धाराएं बहती है, उसे मैं
तुम को दूगा, उसे पूरी करूंगा; और
देखो, वह पूरी हुई है। यह सुनकर मैं ने
कहा, हे यहोवा, ऐसा ही हो * ।।

६ तब यहोवा ने मुझ से कहा, ये सब
वचन यहूदा के नगरों और यरूशलेम
की सड़कों में प्रचार करके कह, इस वाचा
के वचन सुनो और उसके अनुसार चलो।
७ क्योंकि जिस समय से मैं तुम्हारे पुरखाओं
को मिस्र देश से छुड़ा ले आया तब से
आज के दिन तक उनको दृढ़ता से चिताता
आया हू, मेरी बात सुनो। ८ परन्तु
उन्हों ने न सुनी और न मेरी बातो पर
कान लगाया, किन्तु अपने अपने बुरे मन
के हठ पर चलते रहे। इसलिये मैं ने
उनके विषय इस वाचा की सब बातों को
पूर्ण किया है जिसके मानने की मैं ने
उन्हें आज्ञा दी थी और उन्हों ने न
मानी ।।

९ फिर यहोवा ने मुझ से कहा,
यहूदियों और यरूशलेम के निवासियों मे
विद्रोह पाया गया है। १० जैसे इनके
पुरखा मेरे वचन सुनने से इनकार करते
थे, वैसे ही ये भी उनके अधर्मों का अनुसरण
करके दूसरे देवताओं के पीछे चलते और
उनकी उपासना करते हैं; इस्राएल और
यहूदा के घरानों ने उस वाचा को जो
मैं ने उनके पूर्वजों के बान्धी थी, तोड़
दिया है। ११ इसलिये यहोवा यों कहता
है, देख, मैं इन पर ऐसी विपत्ति डालने
पर हूं जिस से ये बच न सकेंगे; और
चाहे ये मेरी दोहाई दें तौभी मै इनकी
न सुनूगा। १२ उस समय यरूशलेम और
यहूदा के नगरों के निवासी उन देवताओं
की दोहाई देंगे जिनके लिये वे धूप जलाते
हैं, परन्तु वे उनकी विपत्ति के समय
उनको कभी न बचा सकेंगे। १३ हे
यहूदा, जितने तेरे नगर हैं उतने ही तेरे
देवता भी है; और यरूशलेम के निवासियो
ने हर एक सड़क में उस लज्जापूर्ण बाल
की वेदियां बना बनाकर उसके लिये
धूप जलाया है। १४ इसलिये तू मेरी
इस प्रजा के लिये प्रार्थना न करना, न
कोई इन लोगों के लिये ऊंचे स्वर से
बिनती करे, क्योंकि जिस समय ये अपनी
विपत्ति के मारे मेरी दोहाई देंगे, तब
मैं उनकी न सुनूंगा ।।

१५ मेरी प्रिया को मेरे घर में क्या
काम है? उस ने तो बहुतों के साथ
कुकर्म किया, और तेरी पवित्रता पूरी
रीति से जाती रही है *। जब तू बुराई
करती है, तब प्रसन्न होती है। १६ यहोवा
ने तुझ को हरी, मनोहर, सुन्दर फलवाली
जलपाई तो कहा था, परन्तु उस ने बड़े
हुल्लड के शब्द होते ही उस में आग
लगाई गई, और उसकी डालियां तोड़
डाली गईं। १७ सेनाओ का यहोवा,
जिस ने तुझे लगाया, उस ने तुझ पर
विपत्ति डालने के लिये कहा है †; इसका
कारण इस्राएल और यहूदा के घरानों
की यह बुराई है कि उन्हों ने मुझे रिस
दिलाने के लिये बाल के निमित्त धूप
जलाया ।।

१८ यहोवा ने मुझे बताया और यह
बात मुझे मालूम हो गई; क्योंकि यहोवा
ही ने उनकी युक्तियां मुझ पर प्रगट कीं।

---

* मूल में—हे यहोवा, आमीन।

* मूल में—पवित्र मांस तुझ पर से चला गया।

† मूल में—उस ने तेरे विषय बुराई कही।

१९ मैं तो बध होनेवाले * भेड़ के बच्चे
के समान अनजान था। मैं न जानता
था कि वे लोग मेरी हानि की युक्तियां
यह कहकर करते हैं, आओ, हम फल †
समेत इस वृक्ष को उखाड़ दें, और जीवितों
के बीच में से काट डालें, तब इसका नाम
तक फिर स्मरण न रहे। २० परन्तु,
अब हे सेनाओं के यहोवा, हे धर्मी न्यायी,
हे अन्तःकरण की बातों के ज्ञाता, तू
उनका पलटा ले और मुझे दिखा, क्योंकि
मैं ने अपना मुकद्दमा तेरे हाथ में छोड़
दिया है ‡। २१ इसलिये यहोवा ने मुझ
से कहा, अनातोत के लोग जो तेरे प्राण
के खोजी हैं और यह कहते हैं कि तू
यहोवा का नाम लेकर भविष्यद्वाणी न कर,
नहीं तो हमारे हाथों से मरेगा। २२ इस-
लिये सेनाओं का यहोवा उनके विषय
यों कहता है, मैं उनको दण्ड दूंगा;
उनके जवान तलवार से, और उनके
लड़के-लड़कियां भूखों मरेंगे; २३ और
उन में से कोई भी न बचेगा। मैं अनातोत
के लोगों पर यह विपत्ति डालूंगा, उनके
दण्ड का दिन § आनेवाला है॥

**१२** हे यहोवा, यदि मैं तुझ से
मुक़द्दमा लड़ूं, तौभी तू धर्मी है;
मुझे अपने साथ इस विषय पर वादविवाद
करने दे। दुष्टों की चाल क्यों सफल
होती है? क्या कारण है कि विश्वासघाती
बहुत सुख से रहते हैं? २ तू उनको
बोता और वे जड़ भी पकड़ते; वे बढ़ते
और फलते भी हैं; तू उनके मुंह के निकट
है परन्तु उनके मनों से दूर है। ३ हे
यहोवा तू मुझे जानता है; तू मुझे देखता
है, और तू ने मेरे मन की परीक्षा करके
देखा कि मैं तेरी ओर किस प्रकार रहता
हूं। जैसे भेड़-बकरियां घात होने के लिये
झुण्ड में से निकाली जाती हैं, वैसे ही
उनको भी निकाल ले और बध के दिन
के लिये तैयार * कर। ४ कब तक देश
विलाप करता रहेगा, और सारे मैदान
की घास सूखी रहेगी? देश के निवासियों
की बुराई के कारण पशु-पक्षी सब नाश
हो गए हैं, क्योंकि उन लोगों ने कहा,
वह हमारे अन्त को न देखेगा॥

५ तू जो प्यादों ही के संग दौड़कर
थक गया है तो घोड़ों के संग क्योंकर
बराबरी कर सकेगा? और यद्यपि तू
शान्ति के इस देश में निडर है, परन्तु
यरदन के आसपास के घने जंगल में †
तू क्या करेगा? ६ क्योंकि तेरे भाई
और तेरे घराने के लोगों ने भी तेरा
विश्वासघात किया है; वे तेरे पीछे
ललकारते हैं, यदि वे तुझ से मीठी बातें
भी कहें, तौभी उनकी प्रतीति न करना॥

७ मैं ने अपना घर छोड़ दिया, अपना
निज भाग मैं ने त्याग दिया है; मैं ने
अपनी प्राणप्रिया को शत्रुओं के वश में
कर दिया है। ८ क्योंकि मेरा निज भाग
मेरे देखने में वन के सिंह के समान हो
गया और मेरे विरुद्ध गरजा है; इस कारण
मैं ने उस से बैर किया है। ९ क्या
मेरा निज भाग मेरी दृष्टि में चित्तीवाले
शिकारी पक्षी के समान नहीं है? क्या
शिकारी पक्षी चारों ओर से उसे घेरे
हुए हैं? आओ सब जंगली पशुओं को

* मूल में—बध के लिये पहुंचाए जानेवाले।
† मूल में—भोजनवस्तु।
‡ मूल में—तुझी को प्रगट किया है।
§ मूल में—बरस।

* मूल में—पवित्र।
† मूल में—यरदन की बाढ़ में।

इकट्ठा करो; उनको लाओ कि खा जाए।
१० बहुत से चरवाहों ने मेरी दाख की
बारी को बिगाड कर दिया, उन्हों ने
मेरे भाग को लताड़ा, वरन मेरे मनोहर
भाग के खेत को सुनसान जंगल बना
दिया है। ११ उन्हों ने उसको उजाड
दिया; वह उजड़कर मेरे साम्हने विलाप
कर रहा है। सारा देश उजड गया है,
तौभी कोई नही सोचता। १२ जंगल के
सब मुंडे टीलों पर नाशक चढ़ आए है;
क्योंकि यहोवा की तलवार देश के एक छोर
से लेकर दूसरी छोर तक निगलती जाती
है, किसी मनुष्य को शान्ति नही मिलती।
१३ उन्हों ने गेहूं तो बोया, परन्तु कटीले
पेड काटे, उन्हों ने कष्ट तो उठाया, परन्तु
उस से कुछ लाभ न हुआ। यहोवा के
क्रोध के भड़कने के कारण तुम अपने खेतों
की उपज के विषय मे लज्जित हो।।

१४ मेरे दुष्ट पड़ोसी उस भाग पर
हाथ लगाते है, जिसका भागी मै ने अपनी
प्रजा इस्राएल को बनाया है। उनके
विषय यहोवा यों कहता है कि मै उनको
उनकी भूमि में से उखाड़ डालूंगा, और
यहूदा के घराने को भी उनके बीच मे
से उखाड़ूंगा। १५ उन्हें उखाड़ने के बाद
मै फिर उन पर दया करूंगा, और उन मे
से हर एक को उसके निज भाग और भूमि
में फिर से लगाऊंगा। १६ और यदि
वे मेरी प्रजा की चाल सीखकर मेरे ही
नाम की सौगन्ध, यहोवा के जीवन की
सौगन्ध, खाने लगे, जिस प्रकार से उन्हों
ने मेरी प्रजा को बाल की सौगन्ध खाना
सिखलाया था, तब मेरी प्रजा के बीच
उनका भी वश बढ़ेगा *। १७ परन्तु यदि
वे न मानें, तो मै उस जाति को ऐसा
उखाडूंगा कि वह फिर कभी न पनपेगी,
यहोवा की यही वाणी है।।

१३ यहोवा ने मुझ से यों कहा,
जाकर सनी की एक पेटी मोल
ले, उसे कमर मे बान्ध और जल मे मत
भीगने दे। २ तब मै ने एक पेटी मोल
लेकर यहोवा के वचन के अनुसार अपनी
कमर में बान्ध ली। ३ तब दूसरी बार
यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुचा कि
४ जो पेटी तू ने मोल लेकर कटि में कस
ली है, उसे परात के तीर पर ले जा और
वहां उसे कडाडे पर की एक दरार मे छिपा
दे। ५ यहोवा की इस आज्ञा के अनुसार
मै ने उसको परात के तीर पर ले जाकर
छिपा दिया। ६ बहुत दिनों के बाद
यहोवा ने मुझ से कहा, उठ, फिर परात
के पास जा, और जिस पेटी को मै ने
तुझे वहा छिपाने की आज्ञा दी उसे वहा
से ले ले। ७ तब मै परात के पास गया
और खोदकर जिस स्थान मे मै ने पेटी
को छिपाया था, वहा से उसको निकाल
लिया। और देखो, पेटी बिगड गई थी;
वह किसी काम की न रही।।

८ तब यहोवा का यह वचन मेरे पास
पहुचा, यहोवा यों कहता है, ९ इसी प्रकार
से मै यहूदियों का गर्व, और यरूशलेम
का बड़ा गर्व नष्ट कर दूंगा। १० इस
दुष्ट जाति के लोग जो मेरे वचन सुनने
से इनकार करते है जो अपने मन के
हठ पर चलते, दूसरे देवताओं के पीछे
चलकर उनकी उपासना करते और उनको
दण्डवत् करते है, वे इस पेटी के समान
हो जाएंगे जो किसी काम की नही रही।
११ यहोवा की यह वाणी है कि जिस

* मूल में—वे बस जाएंगे।

प्रकार से पेटी मनुष्य की कमर में कसी
जाती है, उसी प्रकार से मैं ने इस्राएल के
सारे घराने और यहूदा के सारे घराने
को अपनी कटि में बान्ध लिया था कि
वे मेरी प्रजा बनें और मेरे नाम और
कीर्त्ति और शोभा का कारण हों, परन्तु
उन्हों ने न माना। १२ इसलिये तू उन
से यह वचन कह, इस्राएल का परमेश्वर
यहोवा यों कहता है, दाखमधु के सब
कुप्पे दाखमधु से भर दिए जाएंगे। तब
वे तुझ से कहेंगे, क्या हम नहीं जानते
कि दाखमधु के सब कुप्पे दाखमधु से
भर दिए जाएंगे? १३ तब तू उन से
कहना, यहोवा यों कहता है, देखो, मैं
इस देश के सब रहनेवालों को, विशेष
करके दाऊदवंश की गद्दी पर विराजमान
राजा और याजक और भविष्यद्वक्ता आदि
यरूशलेम के सब निवासियों को अपनी
कोपरूपी मदिरा पिलाकर अचेत कर
दूंगा*। १४ तब मैं उन्हें एक दूसरे से
टकरा दूंगा; अर्थात् बाप को बेटे से, और
बेटे को बाप से, यहोवा की यह वाणी है।
मैं उन पर कोमलता नहीं दिखाऊंगा,
न तरस खाऊंगा और न दया करके
उनको नष्ट होने से बचाऊंगा॥

१५ देखो, और कान लगाओ, गर्व
मत करो, क्योंकि यहोवा ने यों कहा है।
१६ अपने परमेश्वर यहोवा की बड़ाई
करो, इस से पहिले कि वह अन्धकार लाए
और तुम्हारे पांव अन्धेरे पहाड़ों पर ठोकर
खाएं, और जब तुम प्रकाश का आसरा
देखो, तब वह उसको मृत्यु की छाया से
बदल और उसे घोर अन्धकार बना दे।
१७ और यदि तुम इसे न सुनो, तो मैं

* मूल में—निवासियों को मतवालेपन से भरूंगा।

अकेले में तुम्हारे गर्व के कारण
रोऊंगा, और मेरी आंखों से आंसुओं की
धारा बहती रहेगी, क्योंकि यहोवा की
भेड़ें बंधुआ कर ली गई हैं॥

१८ राजा और राजमाता से कह,
नीचे बैठ जाओ, क्योंकि तुम्हारे सिरों
के शोभायमान मुकुट उतार लिए गए
हैं। १९ दक्खिन देश के नगर घेरे गए
हैं, कोई उन्हें बचा* न सकेगा; सम्पूर्ण
यहूदी जाति बन्दी हो गई है, वह पूरी
रीति से बंधुआई में चली गई है॥

२० अपनी आंखें उठाकर उनको देख
जो उत्तर दिशा से आ रहे हैं। वह सुन्दर
झुण्ड जो तुझे सौंपा गया था कहां है?
२१ जब वह तेरे उन मित्रों को तेरे ऊपर
प्रधान ठहराएगा जिन्हें तू ने अपनी हानि
करने की शिक्षा दी है, तब तू क्या कहेगी?
क्या उस समय तुझे जच्चा की सी पीड़ाएं
न उठेंगी? २२ और यदि तू अपने मन
में सोचे कि ये बातें किस कारण मुझ पर
पड़ी हैं, तो तेरे बड़े अधर्म के कारण
तेरा आंचल उठाया गया है और तेरी
एड़ियां बरियाई से नंगी की गई हैं।
२३ क्या हबशी अपना चमड़ा, वा चीता
अपने धब्बे बदल सकता है? यदि वे
ऐसा कर सकें, तो तू भी, जो बुराई करना
सीख गई है, भलाई कर सकेगी। २४ इस
कारण मैं उनको ऐसा तितर-बितर
करूंगा, जैसा भूसा जंगल के पवन से
तितर-बितर किया जाता है। २५ यहोवा
की यह वाणी है, तेरा हिस्सा और मुझ
से ठहराया हुआ तेरा भाग यही है, क्योंकि
तू ने मुझे भूलकर झूठ पर भरोसा रखा
है। २६ इसलिये मैं भी तेरा आंचल

* मूल में—खोल।

तेरे मुह तक उठाऊंगा, तब तेरी लाज
जानी जाएगी। २७ व्यभिचार और
चोचला* और छिनालपन आदि तेरे
घिनौने काम जो तू ने मैदान और टीलों
पर किए हैं, वे सब मैं ने देखे हैं। हे
यरूशलेम, तुझ पर हाय! तू अपने
आप को कब तक शुद्ध न करेगी? और
कितने दिन तक तू बनी रहेगी?

१४ यहोवा का वचन जो यिर्मयाह
के पास सूखे वर्ष के विषय मे
पहुंचा: २ यहूदा विलाप करता और
फाटकों में लोग शोक का पहिरावा पहिने
हुए भूमि पर उदास बैठे हे; और यरूशलेम
की चिल्लाहट आकाश तक पहुंच गई
है†। ३ और उनके बडे लोग उनके
छोटे लोगों को पानी के लिये भेजते हे;
वे गडहों पर आकर पानी नही पाते,
इसलिये छूछे बर्तन लिए हुए घर लौट
जाते हे; वे लज्जित और निराश होकर
सिर ढाप लेते हैं। ४ देश मे पानी न
बरसने से भूमि में दरार पड गए हे,
इस कारण किसान लोग निराश होकर
सिर ढांप लेते हे। ५ हरिणी भी मैदान
में बच्चा जनकर छोड़ जाती हे क्योंकि
हरी घास नही मिलती। ६ जंगली गदहे
भी मुंडे टीलों पर खड़े हुए गीदड़ों की
नाईं हांफते हे; उनकी आंखे धुंधला
जाती हे क्योंकि हरियाली कुछ भी नहीं
है।।

७ हे यहोवा, हमारे अधर्म के काम
हमारे विरुद्ध साक्षी दे रहे हे, हम तेरा
संग छोड़कर बहुत दूर भटक गए हे,
और हम ने तेरे विरुद्ध पाप किया हे;
तौभी, तू अपने नाम के निमित्त कुछ कर।
८ हे इस्राएल के आधार, संकट के समय
उसका बचानेवाला तू ही है, तू क्यों इस
देश में परदेशी की नाईं है? तू क्यों
उस बटोही के समान है जो रात भर रहने
के लिये कहीं टिकता हो? ९ तू क्यों एक
विस्मित पुरुष या ऐसे वीर के समान
है जो बचा न सके? तौभी हे यहोवा
तू हमारे बीच में है, और हम तेरे कहलाते
हैं; इसलिये हमको न तज।।

१० यहोवा ने इन लोगों के विषय
यो कहा: इनको ऐसा भटकना अच्छा
लगता है; ये कुकर्म मे चलने से नहीं
रुके; इसलिये यहोवा इन से प्रसन्न नही
है, वह इनका अधर्म स्मरण करेगा और
उनके पाप का दण्ड देगा।।

११ फिर यहोवा ने मुझ मे कहा,
इस प्रजा की भलाई के लिये प्रार्थना
मत कर। १२ चाहे वे उपवास भी
करें, तौभी मैं इनकी दुहाई न सुनूंगा,
और चाहे वे होमबलि और अन्नबलि
चढ़ाए, तौभी मै उन से प्रसन्न न होऊंगा;
मै तलवार, महंगी और मरी के द्वारा
इनका अन्त कर डालूगा।।

१३ तब मैं ने कहा, हाय, प्रभु यहोवा,
देख, भविष्यद्वक्ता इन से कहते हैं कि
न तो तुम पर तलवार चलेगी और न
महगी होगी, यहोवा तुम को इस स्थान
मे सदा की शान्ति* देगा। १४ और
यहोवा ने मुझ से कहा, ये भविष्यद्वक्ता
मेरा नाम लेकर झूठी भविष्यद्वाणी करते
हे, मै ने उनको न तो भेजा और न कुछ
आज्ञा दी और न उन से कोई भी बात
कही। वे तुम लोगों से दर्शन का झूठा

* मूल में—हिनहिनाना।
† मूल में—चिल्लाहट चढ़ गई है।

* मूल में—सच्चाई की शान्ति।

दावा करके अपने ही मन से व्यर्थ और
धोखे की भविष्यद्वाणी करते हैं। १५ इस
कारण जो भविष्यद्वक्ता मेरे बिना भेजे
मेरा नाम लेकर भविष्यद्वाणी करते हैं
कि इस देश मे न तो तलवार चलेगी और
न महगी होगी, उनके विषय यहोवा यों
कहता है, कि, वे भविष्यद्वक्ता आप
तलवार और महगी के द्वारा नाश किए
जाएगे। १६ और जिन लोगों से वे
भविष्यद्वाणी कहते हैं, वे महगी और
तलवार के द्वारा मर जाने पर इस प्रकार
यरूशलेम की सड़कों मे फेंक दिए जाएंगे,
कि न तो उनका, न उनकी स्त्रियों का
और न उनके बेटे-बेटियो का कोई मिट्टी
देनेवाला रहेगा। क्योंकि मै उनकी बुराई
उन्ही के ऊपर उण्डेलूगा * ॥

१७ तू उन से यह बात कह, मेरी
आंखों से दिन रात आसू लगातार बहते
रहें, वे न रुके क्योंकि मेरे लोगों की
कुंवारी बेटी बहुत ही कुचली गई और
घायल हुई है। १८ यदि मैं मैदान मे
जाऊ, तो देखो, तलवार के मारे हुए पडे
हैं! और यदि मै नगर के भीतर आऊ, तो
देखो, भूख से अधमूए पडे हैं † ! क्योंकि
भविष्यद्वक्ता और याजक देश मे कमाई
करते फिरते और समझ नही रखते हैं ॥

१९ क्या तू ने यहूदा से बिलकुल
हाथ उठा लिया? क्या तू सिय्योन से
घिन करता है? नही, तू ने क्यों हम को
ऐसा मारा है कि हम चंगे हो ही नही
सकते? हम शान्ति की बाट जोहते
रहे, तौभी कुछ कल्याण नही हुआ,
और यद्यपि हम अच्छे हो जाने की आशा
करते रहे, तौभी घबराना ही पडा है।

* मूल में—उन्हीं पर उण्डेलूंगा।
† मूल में—भूख के रोगी हैं।

२० हे यहोवा, हम अपनी दुष्टता और
अपने पुरखाओं के अधर्म को भी मान
लेते हैं, क्योंकि हम ने तेरे विरुद्ध पाप
किया है। २१ अपने नाम के निमित्त
हमें न ठुकरा; अपने तेजोमय सिंहासन
का अपमान न कर; जो वाचा तू ने हमारे
साथ बान्धी, उसे स्मरण कर और उसे
न तोड़। २२ क्या अन्यजातियों की मूरतों
मे से कोई वर्षा कर सकता है? क्या
आकाश झड़ियां लगा सकता है? हे
हमारे परमेश्वर यहोवा, क्या तू ही इन
सब बातों का करनेवाला नही है? हम
तेरा ही आसरा देखते रहेंगे, क्योंकि इन
सारी वस्तुओं का सृजनहार तू ही है॥

१५ फिर यहोवा ने मुझ मे कहा,
यदि मूसा और शमूएल भी मेरे
साम्हने खड़े होते, तौभी मेरा मन इन
लोगों की ओर न फिरता। इनको मेरे
साम्हने से निकाल दो कि वे निकल जाए!
२ और यदि वे तुझ से पूछें कि हम कहा
निकल जाए? तो कहना कि यहोवा यों
कहता है, जो मरनेवाले हैं, वे मरने को
चले जाए, जो तलवार से मरनेवाले हैं,
वे तलवार से मरने को; जो अकाल से
मरनेवाले हैं, वे अकाल से मरने को,
और जो बंधुए होनेवाले हैं, वे बधुआई
मे चले जाए। ३ मैं उनके विरुद्ध चार
प्रकार के विनाश * ठहराऊगा: मार
डालने के लिये तलवार, फाड डालने के
लिये कुत्ते, नोच डालने के लिये आकाश के
पक्षी, और फाड़कर खाने के लिये मैदान
के हिंसक जन्तु, यहोवा की यह वाणी है।
४ यह हिजकिय्याह के पुत्र, यहूदा के
राजा मनश्शे के उन कामो के कारण

* मूल में—चार कुल।

होगा जो उस ने यरूशलेम मे किए है, और मैं उन्हे ऐसा करूंगा कि वे पृथ्वी के राज्य राज्य मे मारे मारे फिरेंगे ।।

५ हे यरूशलेम, तुझ पर कौन तरस खाएगा, और कौन तेरे लिये शोक करेगा ? कौन तेरा कुशल पूछने को तेरी ओर मुड़ेगा ? ६ यहोवा की यह वाणी है कि तू मुझ को त्यागकर पीछे हट गई है, इसलिये मै तुझ पर हाथ बढाकर तेरा नाश करूंगा; क्योंकि, मै तरस खाते खाते उकता गया हू। ७ मैं ने उनको देश के फाटकों मे सूप से फटक दिया है; उन्हों ने कुमार्ग को नही छोडा, इस कारण मैं ने अपनी प्रजा को निर्वंश कर दिया, और नाश भी किया है। ८ उनकी विधवाए मेरे देखने मे समुद्र की बालू के किनकों से अधिक हो गई हैं, उनके जवानों की माताओं के विरुद्ध दुपहरी ही को मै ने लुटेरों को ठहराया है, मै ने उनको अचानक सकट मे डाल दिया और घबरा दिया है। ९ सात लडकों की माता भी बेहाल हो गई और प्राण भी छोड़ दिया; उसका सूर्य दोपहर ही को अस्त हो गया; उसकी आशा टूट गई और उसका मुंह काला हो गया। और जो रह गए हैं उनको भी मै शत्रुओं की तलवार से मरवा डालूगा, यहोवा की यही वाणी है ।।

१० हे मेरी माता, मुझ पर हाय, कि तू ने मुझ ऐसे मनुष्य को उत्पन्न किया जो संसार भर से झगडा और वादविवाद करनेवाला ठहरा है ! न तो मैं ने ब्याज के लिये रुपये दिए, और न किसी से उधार लिए हैं, तौभी लोग मुझे कोसते हैं। ११ यहोवा ने कहा, निश्चय मैं तेरी भलाई के लिये तुझे दृढ़ करूंगा; विपत्ति और कष्ट के समय मै शत्रु से भी तेरी बिनती कराऊंगा। १२ क्या कोई पीतल वा लोहा, उत्तर दिशा का लोहा तोड सकता है ? १३ तेरे सब पापों के कारण जो सर्वत्र देश मे हुए है मै तेरी धन-सम्पत्ति और खजाने, बिना दाम दिए लुट जाने दूगा। १४ मै ऐसा करूंगा कि वह शत्रुओं के हाथ ऐसे देश में चला जाएगा जिसे तू नही जानती है, क्योंकि मेरे क्रोध की आग भड़क उठी है, और वह तुम को जलाएगी ।।

१५ हे यहोवा, तू तो जानता है; मुझे स्मरण कर और मेरी सुधि लेकर मेरे सतानेवालों से मेरा पलटा ले। तू धीरज के साथ क्रोध करनेवाला है, इसलिये मुझे न उठा ले; तेरे ही निमित्त मेरी नामधराई हुई है। १६ जब तेरे वचन मेरे पास पहुचे, तब मै ने उन्हे मानो खा लिया, और तेरे वचन मेरे मन के हर्ष और आनन्द का कारण हुए; क्योंकि, हे सेनाओं के परमेश्वर यहोवा, मै तेरा कहलाता हूं। १७ तेरी छाया मुझ पर हुई; मैं मन बहलानेवालों के बीच बैठकर प्रसन्न नही हुआ; तेरे हाथ के दबाव से मै अकेला बैठा, क्योंकि तू ने मुझे क्रोध से भर दिया था। १८ मेरी पीड़ा क्यों लगातार बनी रहती है ? मेरी चोट की क्यों कोई औषधि नही है ? क्या तू सचमुच मेरे लिये धोखा देनेवाली नदी और सूखनेवाले जल के समान होगा ?

१९ यह सुनकर यहोवा ने यों कहा, यदि तू फिरे, तो मैं फिरसे तुझे अपने साम्हने खड़ा करूगा। यदि तू अनमोल को कहे और निकम्मे को न कहे, तब तू मेरे मुख के समान होगा। वे लोग तेरी ओर फिरेंगे, परन्तु तू उनकी ओर न फिरना।

२० और मैं तुझ को उन लोगों के साम्हने
पीतल की दृढ़ शहरपनाह बनाऊंगा; वे
तुझ से लड़ेंगे, परन्तु तुझ पर प्रबल न
होंगे, क्योंकि मैं तुझे बचाने और तेरा
उद्धार करने के लिये तेरे साथ हूं, यहोवा
की यह वाणी है। मैं तुझे दुष्ट लोगो
के हाथ से बचाऊंगा, २१ और उपद्रवी
लोगों के पंजे से छुड़ा लूंगा ।।

१६ यहोवा का यह वचन मेरे पास
पहुंचा, २ इस स्थान मे विवाह
करके बेटे-बेटियां मत जन्मा। ३ क्योंकि
जो बेटे-बेटियां इस स्थान मे उत्पन्न हों
और जो माताए उन्हे जने और जो पिता
उन्हे इस देश मे जन्माए, ४ उनके
विषय यहोवा यों कहता है, वे बुरी
बुरी बीमारियो से मरेंगे। उनके लिये कोई
छाती न पीटेगा, न उनको मिट्टी देगा,
वे भूमि के ऊपर खाद की नाईं पड़े रहेंगे।
वे तलवार और महंगी से मर मिटेंगे,
और उनकी लोथे आकाश के पक्षियो और
मैदान के पशुओं का आहार होंगी।
५ यहोवा ने कहा, जिस घर मे रोना-
पीटना हो उस मे न जाना, न छाती
पीटने के लिये कही जाना और न इन लोगो
के लिये शोक करना, क्योंकि यहोवा की
यह वाणी है कि मैं ने अपनी शान्ति
और करुणा और दया इन लोगो पर से
उठा ली है। ६ इस कारण इस देश के
छोटे-बड़े सब मरेंगे, न तो इनको मिट्टी
दी जाएगी, न लोग छाती पीटेंगे, न
अपना शरीर चीरेंगे, और न सिर मुड़ाएंगे।
इनके लिये कोई शोक करनेवालों को
रोटी न बाटेंगे कि शोक मे उन्हें शान्ति
द; ७ और न लोग पिता वा माता के
मरने पर किसी को शान्ति के लिये कटोरे
में दाखमधु पिलाएंगे। ८ तू जेवनार के
घर मे इनके साथ खाने-पीने के लिये न
जाना। ९ क्योंकि सेनाओं का यहोवा,
इस्राएल का परमेश्वर यों कहता है, देख,
तुम लोगों के देखते और तुम्हारे ही
दिनों में मैं ऐसा करूंगा कि इस स्थान
मे न तो हर्ष और न आनन्द का शब्द
सुनाई पड़ेगा, न दुल्हे और न दुल्हिन का
शब्द। १० और जब तू इन लोगों से
ये सब बातें कहे, और वे तुझ से पूछें कि
यहोवा ने हमारे ऊपर यह सारी बड़ी
विपत्ति डालने के लिये क्यों कहा है?
हमारा अधर्म क्या है और हम ने अपने
परमेश्वर यहोवा के विरुद्ध कौन सा पाप
किया है? ११ तो तू इन लोगों से
कहना, यहोवा की यह वाणी है, क्योंकि
तुम्हारे पुरखा मुझे त्यागकर दूसरे देवताओं
के पीछे चले, और उनकी उपासना करके
उनको दण्डवत् की, और मुझ को त्याग
दिया और मेरी व्यवस्था का पालन नही
किया, १२ और जितनी बुराई तुम्हारे
पुरखाओं ने की थी, उस से भी अधिक
तुम करते हो, क्योंकि तुम अपने बुरे मन
के हठ पर चलते हो और मेरी नही सुनते;
१३ इस कारण मैं तुम को इस देश से
उखाडकर ऐसे देश मे फेंक दूंगा, जिसको
न तो तुम जानते हो और न तुम्हारे पुरखा
जानते थे; और वहां तुम रात-दिन दूसरे
देवताओं की उपासना करते रहोगे, क्योंकि
वहां मैं तुम पर कुछ अनुग्रह न करूंगा ।।
१४ फिर यहोवा की यह वाणी हुई,
देखो, ऐसे दिन आनेवाले हैं जिन में फिर
यह न कहा जाएगा कि यहोवा जो इस्रा-
एलियों को मिस्र देश से छुड़ा ले आया
उसके जीवन की सौगन्ध, १५ वरन यह
कहा जाएगा कि यहोवा जो इस्राएलियों

को उत्तर के देश से और उन सब देशों से
जहां उस ने उनको बरबस कर दिया
था छुड़ा ले आया, उसके जीवन की
सौगन्ध। क्योंकि मैं उनको उनके निज
देश में जो मैं ने उनके पूर्वजों को दिया
था, लौटा ले आऊंगा।।

१६ देखो, यहोवा की यह वाणी है
कि मैं बहुत से मछुओं को बुलवा भेजूगा
कि वे इन लोगों को पकड़ लें, और, फिर
मैं बहुत से बहेलियों को बुलवा भेजूगा
कि वे इनको अहेर करके सब पहाड़ों
और पहाड़ियों पर से और चट्टानों की
दरारों में से निकालें। १७ क्योंकि उनका
पूरा चाल-चलन मेरी आंखों के साम्हने
प्रगट है; वह मेरी दृष्टि से छिपा नही है,
न उनका अधर्म मेरी आखों से गुप्त है।
सो मैं उनके अधर्म और पाप का दूना
दण्ड दूंगा, १८ क्योंकि उन्हों ने मेरे
देश को अपनी घृणित वस्तुओं की लोथों
से अशुद्ध किया, और मेरे निज भाग को
अपनी अशुद्धता से भर दिया है।।

१९ हे यहोवा, हे मेरे बल और दृढ़
गढ़, संकट के समय मेरे शरणस्थान, जाति-
जाति के लोग पृथ्वी की चहुंओर से तेरे
पास आकर कहेंगे, निश्चय हमारे पुरखा
झूठी, व्यर्थ और निष्फल वस्तुओं को
अपनाते आए हैं। २० क्या मनुष्य ईश्वरों
को बनाए? नही, वे ईश्वर नहीं हो सकते!
२१ इस कारण, एक इस बार, मैं
इन लोगों को अपना भुजबल और पराक्रम
दिखाऊंगा, और वे जानेंगे कि मेरा नाम
यहोवा है।।

१७ यहूदा का पाप लोहे की टांकी
और हीरे की नोक से लिखा
हुआ है; वह उनके हृदयरूपी पटिया और
उनकी वेदियों के सींगों पर भी खुदा
हुआ है। २ उनकी वेदियां और अशेरा
नाम देविया जो हरे पेड़ों के पास और
ऊंचे टीलों के ऊपर है, वे उनके लड़कों
को भी स्मरण रहती हैं। ३ हे मेरे पर्वत,
तू जो मैदान मे है, तेरी धन-सम्पत्ति और
भण्डार मैं तेरे पाप के कारण लुट जाने
दूंगा, और तेरे पूजा के ऊंचे स्थान भी
जो तेरे देश में पाए जाते है। ४ तू
अपने ही दोष के कारण अपने उस भाग
का अधिकारी न रहने पाएगा जो मैं ने
तुझे दिया है, और मैं ऐसा करूंगा कि
तू अनजाने देश में अपने शत्रुओं की
सेवा करेगा, क्योंकि तू ने मेरे क्रोध की
आग ऐसी भड़काई है जो सर्वदा जलती
रहेगी।।

५ यहोवा यों कहता है, स्रापित है
वह पुरुष जो मनुष्य पर भरोसा रखता
है, और उसका * सहारा लेता है, जिसका
मन यहोवा से भटक जाता है। ६ वह
निर्जल देश के अधमूए पेड़ के समान होगा
और कभी भलाई न देखेगा। वह निर्जल
और निर्जन तथा लोनछाई भूमि पर
बसेगा।।

७ धन्य है वह पुरुष जो यहोवा पर
भरोसा रखता है, जिस ने परमेश्वर को
अपना आधार माना हो। ८ वह उस
वृक्ष के समान होगा जो नदी के तीर
पर लगा हो और उसकी जड़ जल के
पास फैली हो; जब घाम होगा तब
उसको न लगेगा, उसके पत्ते हरे रहेंगे,
और सूखे वर्ष में भी उनके विषय मे
कुछ चिन्ता न होगी, क्योंकि वह तब भी
फलता रहेगा।।

* मूल में—मांस का।

९ मन तो सब वस्तुओं से अधिक
धोखा देनेवाला होता है, उस में
असाध्य रोग लगा है; उसका भेद कौन
समझ सकता है? १० मैं यहोवा मन
की खोजता और हृदय को जांचता हूं
ताकि प्रत्येक जन को उसकी चाल-चलन
के अनुसार अर्थात् उसके कामों का फल
दूं ।।

११ जो अन्याय से धन बटोरता
है वह उस तीतर के समान होता है जो
दूसरी चिड़िया के* दिए हुए अण्डों को
सेती है, उसकी आधी आयु में ही वह
उस धन को छोड़ जाता है, और अन्त में
वह मूढ़ ही ठहरता है ।।

१२ हमारा पवित्र आराधनालय आदि
से ऊंचे स्थान पर रखे हुए एक तेजोमय
सिंहासन के समान है। १३ हे यहोवा,
हे इस्राएल के आधार, जितने तुझे छोड़
देते हैं वे सब लज्जित होंगे; जो तुझ†
से भटक जाते हैं उनके नाम भूमि ही पर
लिखे जाएंगे, क्योंकि उन्हों ने बहते जल
के सोते यहोवा को त्याग दिया है ।।

१४ हे यहोवा मुझे चंगा कर, तब
मैं चंगा हो जाऊंगा; मुझे बचा, तब
मैं बच जाऊंगा, क्योंकि मैं तेरी ही स्तुति
करता हूं‡। १५ सुन, वे मुझ से कहते
हैं, यहोवा का वचन कहां रहा? वह
अभी पूरा हो जाए! १६ परन्तु तू
मेरा हाल जानता है, मैं ने तेरे पीछे
चलते हुए उतावली करके चरवाहे का
काम नहीं छोड़ा; न मैं ने उस आनेवाली
विपत्ति के दिन की लालसा की है; जो
कुछ मैं बोला वह तुझ पर प्रगट था।
१७ मुझे न घबरा; संकट के दिन तू ही
मेरा शरणस्थान है। १८ हे यहोवा,
मेरी आशा टूटने न दे, मेरे सतानेवालों
ही की आशा टूटे; उन्हीं को विस्मित
कर; परन्तु मुझे निराशा से बचा; उन
पर विपत्ति डाल और उनको चकनाचूर
कर दे!

१९ यहोवा ने मुझ से यों कहा,
जाकर सदर फाटक में खड़ा हो जिस से
यहूदा के राजा वरन यरूशलेम के सब
रहनेवाले भीतर-बाहर आया जाया करते
हैं; २० और उन से कह, हे यहूदा के
राजाओ और सब यहूदियो, हे यरूशलेम
के सब निवासियो, और सब लोगो जो
इन फाटकों में से होकर भीतर जाते हो,
यहोवा का वचन सुनो। २१ यहोवा यों
कहता है, सावधान रहो, विश्राम के दिन
कोई बोझ मत उठाओ; और न कोई
बोझ यरूशलेम के फाटकों के भीतर ले
आओ। २२ विश्राम के दिन अपने अपने
घर से भी कोई बोझ बाहर मत ले जाओ
और न किसी रीति का काम काज करो,
वरन उस आज्ञा के अनुसार जो मैं ने
तुम्हारे पुरखाओं को दी थी, विश्राम के
दिन को पवित्र माना करो। २३ परन्तु
उन्हों ने न सुना और न कान लगाया,
परन्तु इसके विपरीत हठ किया कि न
सुनें और ताड़ना से भी न मानें ।।

२४ परन्तु यदि तुम सचमुच मेरी सुनो,
यहोवा की यह वाणी है, और विश्राम
के दिन इस नगर के फाटकों के भीतर
कोई बोझ न ले आओ और विश्रामदिन
को पवित्र मानो, और उस में किसी
रीति का काम काज न करो, २५ तब तो
दाऊद की गद्दी पर विराजमान राजा,
रथों और घोड़ों पर चढ़े हुए हाकिम और
यहूदा के लोग और यरूशलेम के निवासी

* मूल में—अपने। † मूल में—मुझ।
‡ मूल में—तू ही मेरी स्तुति है।

इस नगर के फाटकों से होकर प्रवेश
किया करेंगे और यह नगर सर्वदा बसा
रहेगा। २६ और लोग होमबलि, मेलबलि
अन्नबलि, लोबान और धन्यवादबलि लिए
हुए यहूदा के नगरों से और यरूशलेम के
आसपास से, बिन्यामीन के देश और
नीचे के देश से, पहाड़ी देश और दक्खिन
देश से, यहोवा के भवन में आया करेंगे।
२७ परन्तु यदि तुम मेरी सुनकर विश्राम
के दिन को पवित्र न मानो, और उस दिन
यरूशलेम के फाटकों से बोझ लिए हुए
प्रवेश करते रहो, तो मैं यरूशलेम के
फाटकों में आग लगाऊंगा; और उस से
यरूशलेम के महल भी भस्म हो जाएंगे
और वह आग फिर न बुझेगी॥

१८ यहोवा की ओर से यह वचन
यिर्मयाह के पास पहुंचा, उठकर
कुम्हार के घर जा, २ और वहां मैं तुझे
अपने वचन सुनवाऊंगा। ३ सो मैं कुम्हार
के घर गया और क्या देखा कि वह चाक
पर कुछ बना रहा है! ४ और जो
मिट्टी का बासन वह बना रहा था वह
बिगड़ गया, तब उस ने उसी का दूसरा
बासन अपनी समझ के अनुसार बना
दिया॥

५ तब यहोवा का यह वचन मेरे
पास पहुचा, हे इस्राएल के घराने,
६ यहोवा की यह वाणी है कि इस कुम्हार
की नाईं तुम्हारे साथ क्या मैं भी काम
नही कर सकता? देख, जैसा मिट्टी
कुम्हार के हाथ मे रहती है, वैसा ही हे
इस्राएल के घराने, तुम भी मेरे हाथ मे
हो। ७ जब मैं किसी जाति वा राज्य
के विषय कहूं कि उसे उखाड़ूंगा वा ढा
दूंगा अथवा नाश करूंगा, ८ तब यदि
उस जाति के लोग जिसके विषय मैं ने
कह बात कही हो अपनी बुराई से फिरें, तो
मैं उस विपत्ति के विषय जो मैं ने उन पर
डालने को ठाना हो पछताऊंगा। ९ और
जब मैं किसी जाति वा राज्य के विषय
कहूं कि मैं उसे बनाऊंगा और रोपूंगा;
१० तब यदि वे उस काम को करें जो मेरी
दृष्टि में बुरा है और मेरी बात न मानें,
तो मैं उस भलाई के विषय जिसे मैं
ने उनके लिये करने को कहा हो,
पछताऊंगा। ११ इसलिये अब तू यहूदा
और यरूशलेम के निवासियों से यह कह,
यहोवा यों कहता है, देखो, मैं तुम्हारी
हानि की युक्ति और तुम्हारे विरुद्ध प्रबन्ध
कर रहा हूं। इसलिये तुम अपने अपने बुरे
मार्ग से फिरो और अपना अपना चालचलन
और काम सुधारो। १२ परन्तु वे कहते
हैं, ऐसा नही होने का, हम तो अपनी ही
कल्पनाओं के अनुसार चलेंगे और अपने
बुरे मन के हठ पर बने रहेंगे॥

१३ इस कारण प्रभु यहोवा यो कहता
है, अन्यजातियो से पूछ कि ऐसी बाते क्या
कभी किसी के सुनने मे आई है? इस्राएल
की कुमारी ने जो काम किया है उसके
सुनने से रोम रोम खड़े हो जाते हैं।
१४ क्या लबानोन का हिम जो चट्टान
पर से मैदान में बहता है बन्द हो सकता
है? क्या वह ठण्डा जल जो दूर से * बहता
है कभी सूख † सकता है? १५ परन्तु
मेरी प्रजा मुझे भूल गई है; वे निकम्मी
वस्तुओं के लिये धूप जलाते हे, उन्हों
ने अपने प्राचीनकाल के मार्गों मे ठोकर
खाई है, और पगडण्डियों और बेहड ‡

* मूल में—जो परदेश।
† मूल में—उखड़।
‡ मूल में—अनबने।

मार्गों में भटक गए हैं। १६ इस से उनका
देश ऐसा उजाड हो गया है कि लोग
उस पर सदा ताली बजाते रहेंगे; और
जो कोई उसके पास से चले वह चकित
होगा और सिर हिलाएगा। १७ मैं उनको
पुरवाई से उडाकर शत्रु के साम्हने से
तितर-बितर कर दूगा। उनकी विपत्ति
के दिन मैं उनको मुह नही परन्तु पीठ
दिखाऊगा।।

१८ तब वे कहने लगे, चलो, यिर्मयाह
के विरुद्ध युक्ति करे, क्योंकि न याजक से
व्यवस्था, न ज्ञानी से सम्मति, न
भविष्यद्वक्ता से वचन दूर होंगे। आओ,
हम उसकी कोई बात पकडकर उसको
नाश कराएं* और फिर उसकी किसी
बात पर ध्यान न दे।।

१९ हे यहोवा, मेरी ओर ध्यान दे,
और जो लोग मेरे साथ झगडते हैं उनकी
बाते सुन। २० क्या भलाई के बदले मे
बुराई का व्यवहार किया जाए? तू
इस बात का स्मरण कर कि मैं उनकी
भलाई के लिये तेरे साम्हने प्रार्थना करने
को खडा हुआ जिस से तेरी जलजलाहट
उन पर से उतर जाए, और अब उन्हों ने
मेरे प्राण लेने के लिये गडहा खोदा है।
२१ इसलिये उनके लडकेबालो को भूख
से मरने दे, वे तलवार से कट मरे†, और
उनकी स्त्रिया निर्वंश और विधवा हो
जाए। उनके पुरुष मरी से मरे, और
उनके जवान लडाई मे तलवार से मारे
जाए। २२ जब तू उन पर अचानक
शत्रुदल चढ़ाए, तब उनके घरों से चिल्लाहट
सुनाई दे! क्योंकि उन्हों ने मेरे लिये
गड़हा खोदा और मेरे फंसाने को फन्दे
लगाए हैं। २३ हे यहोवा, तू उनकी सब
युक्तियां जानता है जो वे मेरी मृत्यु के
लिये करते हैं। इस कारण तू उनके
इस अधर्म को न ढांप, न उनके पाप को
अपने साम्हने से मिटा। वे तेरे देखते
ही ठोकर खाकर गिर जाए, अपने क्रोध
मे आकर उन से इसी प्रकार का व्यवहार
कर।।

१९ यहोवा ने यों कहा, तू जाकर
कुम्हार से मिट्टी की बनाई हुई
एक सुराही मोल ले, और प्रजा के कुछ
पुरनियों मे से और याजकों मे से भी
कुछ प्राचीनों को साथ लेकर, २ हिन्नोमियो
की तराई की ओर उस फाटक के निकट
चला जा जहा ठीकरे फेंक दिए जाते हैं;
और जो वचन मैं कहू, उसे वहा प्रचार
कर। ३ तू यह कहना, हे यहूदा के राजाओ
और यरूशलेम के सब निवासियो, यहोवा
का वचन सुनो। इस्राएल का परमेश्वर
सेनाओ का यहोवा यो कहता है, इस
स्थान पर मैं ऐसी विपत्ति डालने पर हू
कि जो कोई उसका समाचार सुने, उस
पर सन्नाटा छा जाएगा*। ४ क्योंकि यहां
के लोगो ने मुझे त्याग दिया, और इस
स्थान मे दूसरे देवताओं के लिये जिनको
न तो वे जानते हैं, और न उनके पुरखा
वा यहूदा के पुराने राजा जानते थे धूप
जलाया है और इसको पराया कर दिया
है; और उन्हों ने इस स्थान को निर्दोषों
के लोहू से भर दिया, ५ और बाल की
पूजा के ऊंचे स्थानो को बनाकर अपने
लड़केबालों को बाल के लिये होम कर
दिया, यद्यपि मैं ने कभी भी जिसकी आज्ञा
नही दी, न उसकी चर्चा की और न वह

* मूल में—उनकी जीभ मारें।
† मूल में—उन्हें तलवार के हाथ में सौंप दे।
* मूल में—उनके कान संसनाएंगे।

कभी मेरे मन में आया। ६ इस कारण
यहोवा की यह वाणी है कि ऐसे दिन
आते है कि यह स्थान फिर तोपेत वा
हिन्नोमियों की तराई न कहलाएगा, वरन
घात ही की तराई कहलाएगा। ७ और
मैं इस स्थान में यहूदा और यरूशलेम
की युक्तियों को निष्फल कर दूंगा; और
उन्हें उनके प्राणों के शत्रुओं के हाथ की
तलवार चलवाकर गिरा दूगा। उनकी
लोथों को मै आकाश के पक्षियों और भूमि
के जीवजन्तुओं का आहार कर दूगा।
८ और मैं इस नगर को ऐसा उजाड़ दूंगा
कि लोग इसे देखकर डरेंगे; जो कोई
इसके पास से होकर जाए वह इसकी सब
विपत्तियों के कारण चकित होगा और
घबराएगा। ९ और घिर जाने और उस
सकेती के समय जिस में उनके प्राण के
शत्रु उन्हे डाल देंगे, मै उनके बेटे-बेटियों का
मांस उन्हें खिलाऊंगा और एक दूसरे
का भी मांस खिलाऊंगा॥

१० तब तू उस सुराही को उन मनुष्यो
के साम्हने तोड़ देना जो तेरे सग जाएगे,
११ और उन से कहना, सेनाओं का
यहोवा यों कहता है कि जिस प्रकार यह
मिट्टी का बासन जो टूट गया कि फिर
बनाया न जा सके, इसी प्रकार मै इस
देश के लोगों को और इस नगर को तोड़
डालूंगा। और तोपेत नाम तराई में इतनी
क़ब्रें होंगी कि क़ब्र के लिये और स्थान
न रहेगा। १२ यहोवा की यह वाणी है
कि मै इस स्थान और इसके रहनेवालों
के साथ ऐसा ही काम करूंगा, मै इस नगर
को तोपेत के समान बना दूगा। १३ और
यरूशलेम के घर और यहूदा के राजाओं
के भवन, जिनकी छतों पर आकाश की
सारी सेना के लिये धूप जलाया गया,
और अन्य देवताओं के लिये तपावन
दिया गया है, वे सब तोपेत के समान
अशुद्ध हो जाएंगे॥

१४ तब यिर्मयाह तोपेत से लौटकर,
जहां यहोवा ने उसे भविष्यद्वाणी करने को
भेजा था, यहोवा के भवन के आंगन में
खड़ा हुआ, और सब लोगों से कहने लगा;
१५ इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का
यहोवा यों कहता है, देखो, सब गांवों
समेत इस नगर पर वह सारी विपत्ति
डालना चाहता हूं जो मै ने इस पर लाने
को कहा है, क्योंकि उन्हों ने हठ करके
मेरे वचन को नही माना है॥

२० जब यिर्मयाह यह भविष्यद्वाणी
कर रहा था, तब इम्मेर का पुत्र
पशहूर ने जो याजक और यहोवा के भवन
का प्रधान रखवाला था, वह सब सुना।
२ सो पशहूर ने यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता
को मारा और उसे उस काठ मे डाल
दिया जो यहोवा के भवन के ऊपर बिन्यामीन
के फाटक के पास है। ३ बिहान को जब
पशहूर ने यिर्मयाह को काठ मे से निकल-
वाया, तब यिर्मयाह ने उस से कहा, यहोवा
ने तेरा नाम पशहूर नही मागोर्मिस्साबीब *
रखा है। ४ क्योंकि यहोवा ने यों
कहा है, देख, मै तुझे तेरे लिये और
तेरे सब मित्रों के लिये भी भय का कारण
ठहराऊंगा। वे अपने शत्रुओं की तलवार
से तेरे देखते ही वध किए जाएंगे। और
मै सब यहूदियों को बाबुल के राजा के
वश मे कर दूगा; वह उनको बंधुआ
करके बाबुल में ले जाएगा, और तलवार
से मार डालेगा। ५ फिर मै इस नगर
के सारे धन को और इस मे की कमाई और

* अर्थात् चारों ओर भय ही भय।

सब अनमोल वस्तुओं को और यहूदा के
राजाओं का जितना रखा हुआ धन है,
उस सब को उनके शत्रुओं के वश मे
कर दूगा; और वे उसको लूटकर अपना
कर लेंगे और बाबुल में ले जाएंगे।
६ और, हे पशहूर, तू उन सब समेत जो
तेरे घर मे रहते हैं बंधुआई मे चला
जाएगा; अपने उन मित्रों समेत जिन से
तू ने झूठी भविष्यद्वाणी की, तू बाबुल
में जाएगा और वही मरेगा, और वहीं
तुझे और उन्हे भी मिट्टी दी जाएगी ॥

७ हे यहोवा, तू ने मुझे धोखा दिया,
और मै ने धोखा खाया; तू मुझ से
बलवन्त है, इस कारण तू मुझ पर प्रबल
हो गया। दिन भर मेरी हसी होती है; सब
कोई मुझ से ठट्ठा करते है। ८ क्योंकि जब
मै बाते करता हू, तब मै जोर से पुकार
पुकारकर ललकारता हू कि उपद्रव और
उत्पात हुआ, हा उत्पात! क्योंकि यहोवा
का वचन दिन भर मेरे लिये निन्दा और
ठट्ठा का कारण होता रहता है। ९ यदि
मै कहूं, मै उसकी चर्चा न करूगा न
उसके नाम से बोलूगा, तो मेरे हृदय की
ऐसी दशा होगी मानो मेरी हड्डियों मे
धधकती हुई आग हो, और मै अपने को
रोकते रोकते थक गया पर मुझ से रहा
नही जाता। १० मै ने बहुतो के मुह से
अपना अपवाद सुना है। चारो ओर
भय ही भय है! मेरी जान पहचान के
सब जो मेरे ठोकर खाने की बाट जोहते
है, वे कहते है, उसके दोष बताओ, तब
हम उनकी चर्चा फैला देगे। कदाचित वह
धोखा खाए, तो हम उस पर प्रबल होकर,
उस से बदला लेगे। ११ परन्तु यहोवा
मेरे साथ है, वह भयकर वीर के समान है;
इस कारण मेरे सतानेवाले प्रबल न होंगे,
वे ठोकर खाकर गिरेंगे। वे बुद्धि से काम
नही करते, इसलिये उन्हें बहुत लज्जित
होना पड़ेगा। उनका अपमान सदैव बना
रहेगा और कभी भूला न जाएगा।
१२ हे सेनाओं के यहोवा, हे धर्मियों के
परखनेवाले और हृदय और मन के ज्ञाता,
जो बदला तू उन से लेगा, उसे मै देखूं,
क्योंकि मै ने अपना मुक़द्दमा तेरे ऊपर
छोड दिया है ॥

१३ यहोवा के लिये गाओ; यहोवा
की स्तुति करो! क्योंकि वह दरिद्र
जन के प्राण को कुकर्मियों के हाथ से
बचाता है ॥

१४ स्रापित हो वह दिन जिस मे मै
उत्पन्न हुआ! जिस दिन मेरी माता ने
मुझ को जन्म दिया वह धन्य न हो!
१५ स्रापित हो वह जन जिस ने मेरे
पिता को यह समाचार देकर उसको
बहुत आनन्दित किया कि तेरे लड़का
उत्पन्न हुआ है। १६ उस जन की दशा
उन नगरो की सी हो जिन्हें यहोवा ने बिन
दया ढा दिया; उसे सवेरे तो चिल्लाहट
और दोपहर को युद्ध की ललकार सुनाई
दिया करे, १७ क्योंकि उस ने मुझे गर्भ
ही मे न मार डाला कि मेरी माता का
गर्भाशय ही मेरी क़ब्र होती, और मै
उसी मे सदा पडा रहता। १८ मैं क्यों
उत्पात और शोक भोगने के लिये जन्मा
और कि अपने जीवन मे परिश्रम और
दु:ख देखू, और अपने दिन नामधराई
में व्यतीत करूं?

२१ यह वचन यहोवा की ओर
से यिर्मयाह के पास उस समय
पहुंचा जब सिदकिय्याह राजा ने उसके
पास मल्किय्याह के पुत्र पशहूर और

मासेयाह याजक के पुत्र सपन्याह के हाथ
से यह कहला भेजा कि, २ हमारे लिये
यहोवा से पूछ, क्योंकि बाबुल का राजा
नबूकदनेस्सर हमारे विरुद्ध युद्ध कर रहा
है; कदाचित यहोवा हम से अपने सब
आश्चर्यकर्मों के अनुसार ऐसा व्यवहार
करे कि वह हमारे पास से उठ जाए ।।

३ तब यिर्मयाह ने उन से कहा, तुम
सिदकिय्याह से यों कहो, इस्राएल का
परमेश्वर यहोवा यों कहता है, ४ देखो,
युद्ध के जो हथियार तुम्हारे हाथों में है,
जिन से तुम बाबुल के राजा और शहरपनाह
के बाहर घेरनेवाले कसदियों से लड़ रहे
हो, उनको मैं लौटाकर इस नगर के
बीच मे इकट्ठा करूगा; ५ और मैं स्वय
हाथ बढाकर और बलवन्त भुजा से, और
क्रोध और जलजलाहट और बडे क्रोध
मे आकर तुम्हारे विरुद्ध लडूंगा । ६ और
मैं इस नगर के रहनेवालों को क्या मनुष्य,
क्या पशु सब को मार डालूगा; वे
बड़ी मरी से मरेंगे । ७ और उसके बाद,
यहोवा की यह वाणी है, हे यहूदा के राजा
सिदकिय्याह, मैं तुझे, तेरे कर्मचारियों और
लोगों को वरन जो लोग इस नगर मे
मरी, तलवार और महगी से बचे रहेंगे,
उनको बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर और
उनके प्राण के शत्रुओं के वश मे कर दूगा ।
वह उनको तलवार से मार डालेगा;
उन पर न तो वह तरस खाएगा, न कुछ
कोमलता दिखाएगा और न कुछ दया
करेगा ।।

८ और इस प्रजा के लोगों से कह कि
यहोवा यों कहता है, देखो, मैं तुम्हारे
साम्हने जीवन का मार्ग और मृत्यु का
मार्ग भी बताता हू । ९ जो कोई इस
नगर मे रहे वह तलवार, महंगी और
मरी से मरेगा; परन्तु जो कोई निकलकर
उन कसदियों के पास जो तुम को घेर
रहे हैं भाग जाए वह जीवित रहेगा,
और उसका प्राण बचेगा । १० क्योंकि
यहोवा की यह वाणी है कि मै ने इस
नगर की ओर अपना मुख भलाई के
लिये नही, वरन बुराई ही के लिये किया
है; यह बाबुल के राजा के वश मे पड
जाएगा, और वह इसको फुंकवा देगा ।।

११ और यहूदा के राजकुल के लोगों
से कह, यहोवा का वचन सुनो, १२ हे
दाऊद के घराने ! यहोवा यों कहता है,
भोर को न्याय चुकाओ, और लुटे हुए को
अधेर करनेवाले के हाथ से छुडाओ,
नही तो तुम्हारे बुरे कामों के कारण मेरे
क्रोध की आग भडकेगी, और ऐसी जलती
रहेगी कि कोई उसे बुझा न सकेगा ।।

१३ हे तराई मे रहनेवाली और
समथर देश की चट्टान; तुम जो कहते
हो कि हम पर कौन चढाई कर सकेगा,
और हमारे वासस्थान मे कौन प्रवेश कर
सकेगा ? यहोवा कहता है कि मैं तुम्हारे
विरुद्ध हू । १४ और यहोवा की वाणी
है कि मैं तुम्हे दण्ड देकर तुम्हारे कामों
का फल तुम्हे भुगताऊगा । मैं उसके
वन में आग लगाऊंगा, और उसके चारों
ओर सब कुछ भस्म हो जाएगा ।।

२२ यहोवा ने यों कहा, यहूदा के
राजा के भवन में उतरकर यह
वचन कह, २ हे दाऊद की गद्दी पर
विराजमान यहूदा के राजा, तू अपने कर्म-
चारियों और अपनी प्रजा के लोगों समेत
जो इन फाटकों से आया करते है, यहोवा
का वचन सुन । ३ यहोवा यों कहता
है, न्याय और धर्म के काम करो; और

लुटे हुए को अन्धेर करनेवाले के हाथ से
छुड़ाओ। और परदेशी, अनाथ और
विधवा पर अन्धेर व उपद्रव मत करो,
न इस स्थान में निर्दोषों का लोहू बहाओ।
४ देखो, यदि तुम ऐसा करोगे, तो इस
भवन के फाटकों से होकर दाऊद की
गद्दी पर विराजमान राजा रथों और
घोड़ों पर चढ़े हुए अपने अपने कर्मचारियों
और प्रजा समेत प्रवेश किया करेंगे।
५ परन्तु, यदि तुम इन बातों को न मानो
तो, मैं अपनी ही सौगन्ध खाकर कहता
हूं, यहोवा की यह वाणी है, कि यह भवन
उजाड़ हो जाएगा। ६ क्योंकि यहोवा
यहूदा के राजा के इस भवन के विषय मे
यों कहता है, तू मुझे गिलाद देश सा
और लबानोन के शिखर सा दिखाई
पडता है, परन्तु निश्चय मैं तुझे मरुस्थल
व एक निर्जन नगर बनाऊंगा। ७ मै
नाश करनेवालों को हथियार देकर तेरे
विरुद्ध भेजूंगा; वे तेरे सुन्दर देवदारों
को काटकर आग में झोंक देंगे। ८ और
जाति जाति के लोग जब इस नगर के
पास से निकलेंगे तब एक दूसरे से पूछेंगे,
यहोवा ने इस बड़े नगर की ऐसी दशा
क्यों की है? ९ तब लोग कहेंगे, इसका
कारण यह है कि उन्होंने अपने परमेश्वर
यहोवा की वाचा को तोड़कर दूसरे देवताओं
को दण्डवत् की और उनकी उपासना
भी की॥

१० मरे हुओं के लिये मत रोओ, उसके
लिये विलाप मत करो। उसी के लिये
फूट फूटकर रोओ जो परदेश चला गया
है, क्योंकि वह लौटकर अपनी जन्मभूमि
को फिर कभी देखने न पाएगा।
११ क्योंकि यहूदा के राजा योशिय्याह का
पुत्र शल्लूम, जो अपने पिता योशिय्याह
के स्थान पर राजा था और इस स्थान
से निकल गया, उसके विषय मे यहोवा यों
कहता है कि वह फिर यहां लौटकर न
आने पाएगा। १२ वह जिस स्थान में
बंधुआ होकर गया है उसी मे मर जाएगा,
और इस देश को फिर कभी देखने न
पाएगा॥

१३ उस पर हाय जो अपने घर को
अधर्म से और अपनी उपरौठी कोठरियो
को अन्याय से बनवाता है; जो अपने
पड़ोसी से बेगारी मे काम कराता है और
उसकी मजदूरी नही देता। १४ वह कहता
है, मै अपने लिये लम्बा-चौड़ा घर और
हवादार कोठा बना लूगा, और वह
खिड़कियां बनाकर उन्हे देवदार की लकड़ी
से पाट लेता है, और सिन्दूर से रंग देता
है। १५ तू जो देवदार की लकड़ी का
अभिलाषी है, क्या इस रीति से तेरा
राज्य स्थिर रहेगा। देख, तेरा पिता
न्याय और धर्म के काम करता था, और
वह खाता पीता और सुख से भी रहता था!
१६ वह इस कारण सुख से रहता था
क्योकि वह दीन और दरिद्र लोगों का
न्याय चुकाता था। क्या यही मेरा ज्ञान
रखना नही है? यहोवा की यह वाणी है।
१७ परन्तु तू केवल अपना ही लाभ देखता
है, और निर्दोषों की हत्या करने और
अन्धेर और उपद्रव करने मे अपना मन
और दृष्टि लगाता है। १८ इसलिये
योशिय्याह के पुत्र यहूदा के राजा
यहोयाकीम के विषय में यहोवा यह कहता
है, कि जैसे लोग इस रीति से कहकर रोते
है, हाय मेरे भाई, हाय मेरी बहिन!
इस प्रकार कोई हाय मेरे प्रभु वा हाय
तेरा विभव कहकर उसके लिये विलाप
न करेगा। १९ वरन उसको गदहे की

नाईं मिट्टी दी जाएगी, वह घसीटकर
यरूशलेम के फाटकों के बाहर फेंक दिया
जाएगा ॥

२० लबानोन पर चढ़कर हाय हाय
कर, तब बाशान जाकर ऊंचे स्वर से
चिल्ला; फिर अबारीम पहाड़ पर जाकर
हाय-हाय कर, क्योंकि तेरे सब मित्र नाश
हो गए हैं। २१ तेरे सुख के समय में ने
तुझ को चिताया था, परन्तु तू ने कहा,
मैं तेरी न सुनूगी। युवावस्था ही से
तेरी चाल ऐसी है कि तू मेरी बात नही
सुनती। २२ तेरे सब चरवाहे वायु से
उड़ाए जाएंगे, और तेरे मित्र बंधुआई मे
चले जाएंगे; निश्चय तू उस समय अपनी
सारी बुराइयो के कारण लज्जित होगी
और तेरा मुह काला हो जाएगा। २३ हे
लबानोन की रहनेवाली, हे देवदार मे
अपना घोंसला बनानेवाली, जब तुझ को
जच्चा की सी पीडाएं उठे तब तू व्याकुल
हो जाएगी !

२४ यहोवा की यह वाणी है, मेरे
जीवन की सौगन्ध, चाहे यहोयाकीम का
पुत्र यहूदा का राजा कोन्याह, मेरे दहिने
हाथ की अंगूठी भी होता, तौभी मै उसे
उतार फेंकता। २५ मै तुझे तेरे प्राण के
खोजियों के हाथ, और जिन से तू डरता है
उनके अर्थात् बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर
और कसदियों के हाथ में कर दूगा।
२६ मैं तुझे तेरी जननी समेत एक पराए
देश मे जो तुम्हारी जन्मभूमि नही है
फेंक दूगा, और तुम वही मर जाओगे।
२७ परन्तु जिस देश में वे लौटने की
बड़ी लालसा करते है, वहां कभी लौटने
न पाएंगे ॥

२८ क्या, यह पुरुष कोन्याह तुच्छ
और टूटा हुआ बर्तन है? क्या यह
निकम्मा बर्तन है? फिर वह वंश समेत
अनजाने देश मे क्यों निकालकर फेंक
दिया जाएगा? २९ हे पृथ्वी, पृथ्वी,
हे पृथ्वी, यहोवा का वचन सुन!
३० यहोवा यों कहता है कि इस पुरुष को
निर्वंश लिखो, उसका जीवनकाल कुशल
से न बीतेगा, और न उसके वंश में से
कोई भाग्यवान होकर दाऊद की गद्दी
पर विराजमान वा यहूदियों पर प्रभुता
करनेवाला होगा ॥

२३ उन चरवाहो पर हाय जो
मेरी चराई की भेड़-बकरियों को
तितर-बितर करते और नाश करते है,
यहोवा यह कहता है। २ इसलिये इस्राएल
का परमेश्वर यहोवा अपनी प्रजा के
चरवाहो से यों कहता है, तुम ने मेरी
भेड़-बकरियों की सुधि नही ली, वरन
उनको तितर-बितर किया और बरबस
निकाल दिया है, इस कारण यहोवा की
यह वाणी है कि मै तुम्हारे बुरे कामों
का दण्ड दूंगा। ३ तब मेरी भेड़-
बकरिया जो बची है, उनको मै उन सब
देशों में से जिन मे मै ने उन्हें बरबस
भेज दिया है, स्वयं ही उन्हे लौटा लाकर
उन्हीं की भेडशाला मे इकट्ठा करूंगा,
और वे फिर फूले-फलेंगी। ४ मै उनके
लिये ऐसे चरवाहे नियुक्त करूगा जो
उन्हे चराएगे; और तब वे न तो फिर
डरेंगी, न विस्मित होंगी और न उन मे
से कोई खो जाएगी, यहोवा की यह वाणी
है ॥

५ यहोवा की यह भी वाणी है, देख
ऐसे दिन आते है जब मै दाऊद के कुल
में एक धर्मी अंकुर उगाऊंगा, और वह
राजा बनकर बुद्धि से राज्य करेगा, और

अपने देश मे न्याय और धर्म से प्रभुता
करेगा। ६ उसके दिनों में यहूदी लोग
बचे रहेंगे, और इस्राएली लोग निडर
बसे रहेंगे। और यहोवा उसका नाम
"हमारी धार्मिकता" रखेगा ।।

७ सो देख, यहोवा की यह वाणी है
कि ऐसे दिन आएंगे जिन में लोग फिर
न कहेंगे, कि "यहोवा जो हम इस्राएलियों
को मिस्र देश से छुड़ा ले आया, उसके
जीवन की सौगन्ध," ८ परन्तु वे यह
कहेंगे, "यहोवा जो इस्राएल के घराने
को उत्तर देश से और उन सब देशों से भी
जहां उस ने हमे बरबस निकाल दिया,
छुड़ा ले आया, उसके जीवन की सौगन्ध।"
तब वे अपने ही देश में बसे रहेंगे ।।

९ भविष्यद्वक्ताओं के विषय मेरा हृदय
भीतर ही भीतर फटा जाता है, मेरी सब
हड्डियां थरथराती हैं; यहोवा ने जो पवित्र
वचन कहे हैं, उन्हें सुनकर, मैं ऐसे मनुष्य
के समान हो गया हूं जो दाखमधु के
नशे मे चूर हो गया हो, १० क्योंकि यह
देश व्यभिचारियों से भरा है; इस पर
ऐसा शाप पड़ा है कि यह विलाप कर
रहा है; वन की चराइयां भी सूख गईं।
लोग बड़ी दौड़ तो दौड़ते हैं, परन्तु बुराई
ही की ओर; और वीरता तो करते हैं,
परन्तु अन्याय ही के साथ*। ११ क्योंकि
भविष्यद्वक्ता और याजक दोनों भक्तिहीन
हो गए हैं; अपने भवन में भी मैं ने उनकी
बुराई पाई है, यहोवा की यही वाणी है।
१२ इस कारण उनका मार्ग अन्धेरा और
फिसलाहा होगा जिस मे वे ढकेलकर
गिरा दिए जाएंगे; क्योंकि, यहोवा की
यह वाणी है कि मै उनके दण्ड के वर्ष
में उन पर विपत्ति डालूंगा। १३ शोमरोन
के भविष्यद्वक्ताओं में मै ने यह मूर्खता देखी
थी कि वे बाल के नाम से भविष्यद्वाणी
करते और मेरी प्रजा इस्राएल को भटका
देते थे। १४ परन्तु यरूशलेम के नबियों
मे मैं ने ऐसे काम देखे हैं, जिन से रोंगटे
खड़े हो जाते हैं, अर्थात् व्यभिचार और
पाखण्ड; वे कुकर्मियों को ऐसा हियाव
बन्धाते हैं कि वे अपनी अपनी बुराई से
पश्चात्ताप भी नही करते; सब निवासी
मेरी दृष्टि में सदोमियों और अमोरियों
के समान हो गए हैं। १५ इस कारण
सेनाओं का यहोवा यरूशलेम के
भविष्यद्वक्ताओ के विषय में यों कहता
है, देख, मै उनको कड़वी वस्तुएं खिलाऊंगा
और विष पिलाऊंगा, क्योंकि उनके
कारण सारे देश में भक्तिहीनता फैल गई
है ।।

१६ सेनाओं के यहोवा ने तुम से यों
कहा है, इन भविष्यद्वक्ताओं की बातों की
ओर जो तुम से भविष्यद्वाणी करते है
कान मत लगाओ, क्योंकि ये तुम को
व्यर्थ बातें सिखाते हैं; ये दर्शन का दावा
करके यहोवा के मुख की नहीं, अपने ही
मन की बाते कहते हैं। १७ जो लोग
मेरा तिरस्कार करते हैं उन से ये
भविष्यद्वक्ता सदा कहते रहते है कि यहोवा
कहता है, तुम्हारा कल्याण होगा; और
जितने लोग अपने हठ ही पर चलते हैं,
उन से ये कहते हैं, तुम पर कोई विपत्ति
न पड़ेगी ।।

१८ भला कौन यहोवा की गुप्त सभा
में खड़ा होकर उसका वचन सुनने और
समझने* पाया है? १९ वा किस ने ध्यान

* मूल में—और उनकी दौड़ बुरी और उनकी वीरता नाहक है।

* मूल में—देखने और सुनने।

देकर मेरा वचन सुना है? देखो, यहोवा
की जलजलाहट का प्रचण्ड बवण्डर और
आंधी चलने लगी है; और उसका झोंका
दुष्टों के सिर पर जोर से लगेगा।
२० जब तक यहोवा अपना काम और
अपनी युक्तियों को पूरी न कर चुके, तब
तक उसका क्रोध शान्त न होगा। अन्त के
दिनों में तुम इस बात को भली भांति
समझ सकोगे॥

२१ ये भविष्यद्वक्ता बिना मेरे भेजे
दौड़ जाते और बिना मेरे कुछ कहे
भविष्यद्वाणी करने लगते हैं। २२ यदि
ये मेरी शिक्षा में स्थिर रहते, तो मेरी
प्रजा के लोगों को मेरे वचन सुनाते;
और वे अपनी बुरी चाल और कामों से
फिर जाते॥

२३ यहोवा की यह वाणी है, क्या
मैं ऐसा परमेश्वर हूं, जो दूर नहीं, निकट
ही रहता हूं? २४ फिर यहोवा की
यह वाणी है, क्या कोई ऐसे गुप्त स्थानों
में छिप सकता है, कि मैं उसे न देख सकूं?
क्या स्वर्ग और पृथ्वी दोनों मुझ से परिपूर्ण
नहीं हैं? २५ मैं ने इन भविष्यद्वक्ताओं
की बातें भी सुनी हैं जो मेरे नाम से यह
कहकर झूठी भविष्यद्वाणी करते हैं कि
मैं ने स्वप्न देखा है, स्वप्न! २६ जो
भविष्यद्वक्ता झूठमूठ भविष्यद्वाणी करते
और अपने मन ही के छल के भविष्यद्वक्ता
हैं, यह बात कब तक उनके मन में समाई
रहेगी? २७ जैसे मेरी प्रजा के लोगों
के पुरखा मेरा नाम भूलकर बाल का नाम
लेने लगे थे, वैसे ही अब ये भविष्यद्वक्ता
उन्हें अपने अपने स्वप्न बता बताकर मेरा
नाम भुलाना चाहते हैं। २८ यदि किसी
भविष्यद्वक्ता ने स्वप्न देखा हो, तो वह
उसे बताए, परन्तु जिस किसी ने मेरा
वचन सुना हो तो वह मेरा वचन सच्चाई
से सुनाए। यहोवा की यह वाणी है,
कहां भूसा और कहां गेहूं? २९ यहोवा
की यह भी वाणी है कि क्या मेरा वचन
आग सा नहीं है? फिर क्या वह ऐसा
हथौड़ा नहीं जो पत्थर को फोड़ डाले?
३० यहोवा की यह वाणी है, देखो, जो
भविष्यद्वक्ता मेरे वचन औरों से चुरा
चुराकर बोलते हैं, मैं उनके विरुद्ध हूं।
३१ फिर यहोवा की यह भी वाणी है
कि जो भविष्यद्वक्ता "उसकी यह वाणी
है", ऐसी झूठी वाणी कहकर अपनी
अपनी जीभ डुलाते हैं, मैं उनके भी
विरुद्ध हूं। ३२ यहोवा की यह भी वाणी
है कि जो बिना मेरे भेजे वा बिना मेरी
आज्ञा पाए स्वप्न देखने का झूठा दावा
करके भविष्यद्वाणी करते हैं, और उसका
वर्णन करके मेरी प्रजा को झूठे घमण्ड
में आकर भरमाते हैं, उनके भी मैं विरुद्ध
हूं; और उन से मेरी प्रजा के लोगों का
कुछ लाभ न होगा॥

३३ यदि साधारण लोगों में से कोई
जन वा कोई भविष्यद्वक्ता वा याजक
तुम से पूछे कि यहोवा ने क्या प्रभावशाली
वचन कहा है, तो उस से कहना, क्या
प्रभावशाली वचन? यहोवा की यह वाणी
है, मैं तुम को त्याग दूंगा। ३४ और जो
भविष्यद्वक्ता वा याजक वा साधारण
मनुष्य "यहोवा का कहा हुआ भारी
वचन" ऐसा कहता रहे, उसको घराने
समेत मैं दण्ड दूंगा। ३५ तुम लोग एक
दूसरे से और अपने अपने भाई से यों
पूछना, यहोवा ने क्या उत्तर दिया?
३६ वा, यहोवा ने क्या कहा है?
"यहोवा का कहा हुआ भारी वचन",
इस प्रकार तुम भविष्य में न कहना नहीं

तो तुम्हारा ऐसा कहना ही दण्ड का
कारण हो जाएगा; क्योंकि हमारा
परमेश्वर सेनाओं का यहोवा जो जीवित
परमेश्वर है, तुम लोगों ने उसके वचन
बिगाड़ दिए हैं। ३७ तू भविष्यद्वक्ता
से यों पूछ कि यहोवा ने तुझे क्या उत्तर
दिया? ३८ वा, यहोवा ने क्या कहा
है? यदि तुम "यहोवा का कहा हुआ
प्रभावशाली वचन": इसी प्रकार कहोगे,
तो यहोवा का यह वचन सुनो, मैं ने
तो तुम्हारे पास कहला भेजा है, भविष्य
में ऐसा न कहना कि "यहोवा का कहा
हुआ प्रभावशाली वचन।" परन्तु तुम
यह कहते ही रहते हो, कि "यहोवा का
कहा हुआ प्रभावशाली वचन।" ३९ इस
कारण देखो, मैं तुम को बिलकुल भूल
जाऊंगा और तुम को और इस नगर को
जिसे मैं ने तुम्हारे पुरखाओं को, और
तुम को भी दिया है, ४० त्यागकर अपने
साम्हने से दूर कर दूंगा। और मैं ऐसा
करूंगा कि तुम्हारी नामधराई और अनादर
सदा बना रहेगा; और कभी भूला न
जाएगा॥

२४ जब बाबुल का राजा नबूकद-
नेस्सर, यहोयाकीम के पुत्र यहूदा
के राजा यकोन्याह को, और यहूदा के
हाकिमों और लोहारों और और कारीगरों
को बंधुआ करके यरूशलेम से बाबुल को
ले गया, तो उसके बाद यहोवा ने मुझ
को अपने मन्दिर के साम्हने रखे हुए अंजीरों
के दो टोकरे दिखाए। २ एक टोकरे
में तो पहिले से पके अच्छे अच्छे अंजीर थे,
और दूसरे टोकरे में बहुत निकम्मे अंजीर
थे, वरन वे ऐसे निकम्मे थे कि खाने के
योग्य भी न थे। ३ फिर यहोवा ने मुझ
से पूछा, हे यिर्मयाह, तुझे क्या देख पड़ता
है? मैं ने कहा, अंजीर; जो अंजीर
अच्छे हैं सो तो बहुत ही अच्छे हैं, परन्तु
जो निकम्मे हैं, सो बहुत ही निकम्मे हैं;
वरन ऐसे निकम्मे हैं कि खाने के योग्य
भी नहीं हैं॥

४ तब यहोवा का यह वचन मेरे
पास पहुंचा, ५ कि इस्राएल का परमेश्वर
यहोवा यों कहता है, जैसे अच्छे अंजीरों
को, वैसे ही मैं यहूदी बंधुओं को जिन्हें
मैं ने इस स्थान से कसदियों के देश में
भेज दिया है, देखकर प्रसन्न हूंगा। ६ मैं
उन पर कृपादृष्टि रखूंगा और उनको
इस देश में लौटा ले आऊंगा, और उन्हें
नाश न करूंगा परन्तु बनाऊंगा; उन्हें
उखाड़ न डालूंगा, परन्तु लगाए रखूंगा।
७ मैं उनका ऐसा मन कर दूंगा कि वे
मुझे जानेंगे कि मैं यहोवा हूं; और वे
मेरी प्रजा ठहरेंगे और मैं उनका परमेश्वर
ठहरूंगा, क्योंकि वे मेरी ओर सारे मन
से फिरेंगे॥

८ परन्तु जैसे निकम्मे अंजीर, निकम्मे
होने के कारण खाए नहीं जाते, उसी
प्रकार से मैं यहूदा के राजा सिदकिय्याह
और उसके हाकिमों और बचे हुए
यरूशलेमियों को, जो इस देश में वा मिस्र
में रह गए हैं, छोड़ दूंगा। ९ इस कारण
वे पृथ्वी के राज्य राज्य में मारे मारे
फिरते हुए दुःख भोगते रहेंगे; और जितने
स्थानों में मैं उन्हें बरबस निकाल दूंगा, उन
सभों में वे नामधराई और दृष्टांत और
स्राप का विषय होंगे। १० और मैं उन
में तलवार चलाऊंगा, और महंगी और
मरी फैलाऊंगा, और अन्त में इस देश
में से जिसे मैं ने उनके पुरखाओं को और
उनको दिया, वे मिट जाएंगे॥

**२५** योशिय्याह के पुत्र यहूदा के
राजा यहोयाकीम के राज्य के
चौथे वर्ष मे जो बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर
के राज्य का पहिला वर्ष था, २ यहोवा
का जो वचन यिर्मयाह् नबी के पास पहुचा,
और जिसे यिर्मयाह नबी ने सब यहूदियों
और यरूशलेम के सब निवासियों से कहा,
वह यह है: ३ आमोन के पुत्र यहूदा
के राजा योशिय्याह् के राज्य के तेरहवे
वर्ष से लेकर आज के दिन तक अर्थात्
तेईस वर्ष से यहोवा का वचन मेरे पास
पहुंचता आया है; और मै उसे बड़े यत्न
के साथ * तुम से कहता आया हू; परन्तु
तुम ने उसे नहीं सुना। ४ और यद्यपि
यहोवा तुम्हारे पास अपने सारे दासों
अथवा भविष्यद्वक्ताओं को भी यह कहने
के लिये बड़े यत्न से भेजता आया है
५ कि अपनी अपनी बुरी चाल और अपने
अपने बुरे कामों से फिरो: तब जो देश
यहोवा ने प्राचीनकाल मे तुम्हारे पितरो
को और तुम को भी सदा के लिये दिया
है उस पर बसे रहने पाओगे; परन्तु तुम
ने न तो सुना और न कान लगाया है।
६ और दूसरे देवताओं के पीछे होकर
उनकी उपासना और उनको दण्डवत् मत
करो, और न अपनी बनाई हुई वस्तुओं
के द्वारा मुझे रिस दिलाओ; तब मै
तुम्हारी कुछ हानि न करूंगा। ७ यह
सुनने पर भी तुम ने मेरी नहीं मानी, वरन
अपनी बनाई हुई वस्तुओं के द्वारा मुझे रिस
दिलाते आए हो जिस से तुम्हारी हानि ही
हो सकती है, यहोवा की यही वाणी है।।
८ इसलिये सेनाओं का यहोवा यों
कहता है कि तुम ने जो मेरे वचन नही माने,
९ इसलिये सुनो, मै उत्तर मे रहनेवाले
सब कुलों को बुलाऊंगा, और अपने दास
बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर को बुलवा
भेजूंगा, और उन सभों को इस देश
और इसके निवासियों के विरुद्ध और
इसके आस पास की सब जातियों के
विरुद्ध भी ले आऊंगा; और इन सब
देशो का मै सत्यानाश करके उन्हे ऐसा
उजाड़ दूंगा कि लोग इन्हे देखकर ताली
बजाएगे; वरन ये सदा उजड़े ही रहेंगे,
यहोवा की यही वाणी है। १० और
मैं ऐसा करूंगा कि इन मे न तो हर्ष और
न आनन्द का शब्द सुनाई पड़ेगा, और
न दुल्हे वा दुल्हिन का, और न चक्की का
भी शब्द सुनाई पड़ेगा और न इन में
दिया जलेगा। ११ सारी जातियों का
यह देश उजाड़ ही उजाड़ होगा, और ये
सब जातिया सत्तर वर्ष तक बाबुल के
राजा के आधीन रहेगी। १२ जब सत्तर
वर्ष बीत चुके, तब मै बाबुल के राजा और
उस जाति के लोगों और कसदियों के
देश के सब निवासियों को अधर्म का
दण्ड दूगा, यहोवा की यह वाणी है;
और उस देश को सदा के लिये उजाड़
दूगा। १३ मैं उस देश में अपने वे सब
वचन पूरे करूंगा जो मै ने उसके विषय
मे कहे हैं, और जितने वचन यिर्मयाह
ने सारी जातियों के विरुद्ध भविष्यद्वाणी
करके पुस्तक में लिखे हैं। १४ क्योंकि
बहुत सी जातियों के लोग और बड़े बड़े
राजा भी उन से अपनी सेवा कराएंगे;
और मै उनको उनकी करनी का फल
भुगताऊंगा।।

१५ इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने
मुझ से यों कहा, मेरे हाथ से इस जलजलाहट
के दाखमधु का कटोरा लेकर उन सब

* मूल में—तड़के उठकर।

जातियों को पिला दे जिनके पास मैं
तुझे भेजता हू। १६ वे उसे पीकर उस
तलवार के कारण जो मैं उनके बीच मे
चलाऊंगा लड़खड़ाएंगे और बावले हो
जाएंगे ।।

१७ सो मैं ने यहोवा के हाथ से वह
कटोरा लेकर उन सब जातियों को जिनके
पास यहोवा ने मुझे भेजा, पिला दिया।
१८ अर्थात् यरूशलेम और यहूदा के
नगरों के निवासियों को, और उनके
राजाओं और हाकिमों को पिलाया, ताकि
उनका देश उजाड हो जाए और लोग
ताली बजाए, और उसकी उपमा देकर
शाप दिया करें; जैसा आजकल होता है।
१९ और मिस्र के राजा फिरौन और उसके
कर्मचारियों, हाकिमो, और सारी प्रजा
को; २० और सब दोगले मनुष्यों की
जातियों को और उस देश के सब राजाओं
को; और पलिश्तियों के देश के सब
राजाओं को और अश्कलोन अज्जा और
एक्रोन के और अशदोद के बचे हुए लोगों
को; २१ और एदोनियों, मोआबियों और
अम्मोनियों को और सारे राजाओं को;
२२ और सीदोन के सब राजाओं को,
और समुद्र पार के देशों के राजाओं को;
२३ फिर ददानियों, तेमाइयों और बूजियों
को और जितने अपने गाल के बालों को
मुंड़ा डालते हैं, उन सभों को भी;
२४ और अरब के सब राजाओं को और
जंगल में रहनेवाले दोगले मनुष्यों के सब
राजाओं को; २५ और जिम्री, एलाम
और मादै के सब राजाओं को; २६ और
क्या निकट क्या दूर के उत्तर दिशा के
सब राजाओं को एक संग पिलाया, निदान
धरती भर में रहनेवाले जगत के राज्यों
के सब लोगों को मैं ने पिलाया। और
इन सब के पीछे शेषक* के राजा को
भी पीना पड़ेगा ।।

२७ तब तू उन से यह कहना, सेनाओं
का यहोवा जो इस्राएल का परमेश्वर है,
यों कहता है, पीओ, और मतवाले हो
और छांट करो, गिर पड़ो और फिर
कभी न उठो, क्योंकि यह उस तलवार
के कारण से होगा जो मैं तुम्हारे बीच
मे चलाऊंगा ।।

२८ और यदि वे तेरे हाथ से यह
कटोरा लेकर पीने से इनकार करे तो
उन से कहना, सेनाओं का यहोवा यों
कहता है कि तुम को निश्चय पीना पड़ेगा।
२९ देखो, जो नगर मेरा कहलाता है,
मैं पहिले उसी मे विपत्ति डालने लगूंगा,
फिर क्या तुम लोग निर्दोष ठहरके
बचोगे? तुम निर्दोष ठहरके न बचोगे,
क्योंकि मैं पृथ्वी के सब रहनेवालों
पर तलवार चलाने पर हू, सेनाओं के
यहोवा की यही वाणी है। ३० इतनी
बातें भविष्यद्वाणी की रीति पर उन से
कहकर यह भी कहना, यहोवा ऊपर से
गरजेगा, और अपने उसी पवित्र धाम में
से अपना शब्द सुनाएगा; वह अपनी
चराई के स्थान के विरुद्ध जोर से गरजेगा;
वह पृथ्वी के सारे निवासियों के विरुद्ध भी
दाख लताडनेवालों की नाईं ललकारेगा।
३१ पृथ्वी की छोर लों भी कोलाहल
होगा, क्योंकि सब जातियों से यहोवा
का मुकद्दमा है; वह सब मनुष्यों से
वादविवाद करेगा, और दुष्टों को तलवार
के वश में कर देगा ।।

३२ सेनाओं का यहोवा यों कहता है,
देखो, विपत्ति एक जाति से दूसरी जाति

* अनुमान है कि यह बाबुल का एक
नाम है।

में फैलेगी, और बड़ी आंधी पृथ्वी की
छोर से उठेगी ! ३३ उस समय यहोवा
के मारे हुओं की लोथें पृथ्वी की एक
छोर से दूसरी छोर तक पड़ी रहेंगी।
उनके लिये कोई रोने-पीटनेवाला न रहेगा,
और उनकी लोथें न तो बटोरी जाएंगी
और न कबरों में रखी जाएगी; वे भूमि
के ऊपर खाद की नाईं पड़ी रहेंगी।
३४ हे चरवाहो, हाय हाय करो और
चिल्लाओ, हे बलवन्त मेढ़ो और बकरो,
राख में लोटो, क्योंकि तुम्हारे वध होने
के दिन आ पहुंचे हैं, और मैं मनभाऊ
बरतन की नाईं तुम्हारा सत्यानाश करूंगा।
३५ उस समय न तो चरवाहों के भागने
के लिये कोई स्थान रहेगा, और न बलवन्त
मेढ़े और बकरे भागने पाएंगे। ३६ चर-
वाहों की चिल्लाहट और बलवन्त मेढ़ों
और बकरों के मिमियाने का शब्द सुनाई
पड़ता है ! क्योंकि यहोवा उनकी चराई
को नाश करेगा, ३७ और यहोवा के क्रोध
भड़कने के कारण शान्ति के स्थान नष्ट
हो जाएंगे, जिन वासस्थानों में अब शान्ति
है, वे नष्ट हो जाएंगे। ३८ युवा सिंह
की नाईं वह अपने ठौर को छोड़कर
निकलता है, क्योंकि अंधेर करनेहारी
तलवार और उसके भड़के हुए कोप के
कारण उनका देश उजाड़ हो गया है॥

२६ योशिय्याह के पुत्र यहूदा के
राजा यहोयाकीम के राज्य के
आरम्भ में, यहोवा की ओर से यह वचन
पहुंचा, यहोवा यों कहता है, २ यहोवा के
भवन के आंगन में खड़ा होकर, यहूदा
के सब नगरों के लोगों के साम्हने जो
यहोवा के भवन में दण्डवत् करने को
आए, ये वचन जिनके विषय उन से कहने
की आज्ञा मैं तुझे देता हूं कह दे; उन में
से कोई वचन मत रख छोड़। ३ सम्भव
है कि वे सुनकर अपनी अपनी बुरी चाल से
फिरें और मैं उनकी हानि करने से पछताऊं
जो उनके बुरे कामों के कारण मैं ने
ठाना था। ४ इसलिये तू उन से कह,
यहोवा यों कहता है, यदि तुम मेरी
सुनकर मेरी व्यवस्था के अनुसार जो
मैं ने तुम को सुनवा दी है* न चलो,
५ और न मेरे दास भविष्यद्वक्ताओं के
वचनों पर कान लगाओगे, (जिन्हें मैं
तुम्हारे पास बड़ा यत्न करके† भेजता
आया हूं, परन्तु तुम ने उनकी नहीं सुनी),
६ तो मैं इस भवन को शीलो के समान
उजाड़ दूंगा, और इस नगर का ऐसा
सत्यानाश कर दूंगा कि पृथ्वी की सारी
जातियों के लोग उसकी उपमा दे देकर
शाप दिया करेंगे॥

७ जब यिर्मयाह ये वचन यहोवा के
भवन में कह रहा था, तब याजक और
भविष्यद्वक्ता और सब साधारण लोग
सुन रहे थे। ८ और जब यिर्मयाह सब
कुछ जिसे सारी प्रजा से कहने की आज्ञा
यहोवा ने दी थी कह चुका, तब याजकों
और भविष्यद्वक्ताओं और सब साधारण
लोगों ने यह कहकर उसको पकड़ लिया,
निश्चय तुझे प्राणदण्ड होगा। ९ तू ने
क्यों यहोवा के नाम से यह भविष्यद्वाणी
की कि यह भवन शीलो के समान उजाड़
हो जाएगा, और यह नगर ऐसा उजड़ेगा
कि उस में कोई न रह जाएगा ? इतना
कहकर सब साधारण लोगों ने यहोवा
के भवन में यिर्मयाह के विरुद्ध भीड़
लगाई॥

* मूल में—तुम्हारे साम्हने रखी है।
† मूल में—तड़के उठके।

१० यहूदा के हाकिम ये बातें सुनकर, राजा के भवन से यहोवा के भवन में चढ़ आए और उसके नये फाटक में बैठ गए। ११ तब याजकों और भविष्यद्वक्ताओं ने हाकिमों और सब लोगों से कहा, यह मनुष्य प्राणदण्ड के योग्य है, क्योंकि इस ने इस नगर के विरुद्ध ऐसी भविष्यद्वाणी की है जिसे तुम भी अपने कानों से सुन चुके हो। १२ तब यिर्मयाह ने सब हाकिमों और सब लोगों से कहा, जो वचन तुम ने सुने है, उसे यहोवा ही ने मुझे इस भवन और इस नगर के विरुद्ध भविष्यद्वाणी की रीति पर कहने के लिये भेज दिया है। १३ इसलिये अब अपना चालचलन और अपने काम सुधारो, और अपने परमेश्वर यहोवा की बात मानो; तब यहोवा उस विपत्ति के विषय में जिसकी चर्चा उस ने तुम से की है, पछताएगा। १४ देखो, मैं तुम्हारे वश में हूं; जो कुछ तुम्हारी दृष्टि मे भला और ठीक हो वही मेरे साथ करो। १५ पर यह निश्चय जानो, कि, यदि तुम मुझे मार डालोगे, तो अपने को और इस नगर को और इसके निवासियों को निर्दोष के हत्यारे बनाओगे; क्योंकि सचमुच यहोवा ने मुझे तुम्हारे पास ये सब वचन सुनाने के लिये भेजा है॥

१६ तब हाकिमों और सब लोगों ने याजकों और नबियों से कहा, यह मनुष्य प्राणदण्ड के योग्य नही है क्योंकि उस ने हमारे परमेश्वर यहोवा के नाम से हम से कहा है। १७ और देश के पुरनियों मे से कितनों ने उठकर प्रजा की सारी मण्डली से कहा, १८ यहूदा के राजा हिजकिय्याह के दिनों में मोरसेती मीकायाह भविष्यद्वाणी कहता था, उस ने यहूदा के सारे लोगों से कहा, सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि सिय्योन जोतकर खेत बनाया जाएगा और यरूशलेम खण्डहर हो जाएगा, और भवनवाला पर्वत जंगली स्थान हो जाएगा*। १९ क्या यहूदा के राजा हिजकिय्याह ने वा किसी यहूदी ने उसको कही मरवा डाला? क्या उस राजा ने यहोवा का भय न माना और उस से बिनती न की? और तब यहोवा ने जो विपत्ति उन पर डालने के लिये कहा था, उसके विषय क्या वह न पछताया? ऐसा करके हम अपने प्राणों की बड़ी हानि करेंगे॥

२० फिर शमायाह का पुत्र ऊरिय्याह नाम किर्यत्यारीम का एक पुरुष जो यहोवा के नाम से भविष्यद्वाणी कहता था उस ने भी इस नगर और इस देश के विरुद्ध ठीक ऐसी ही भविष्यद्वाणी की जैसी यिर्मयाह ने अभी की है। २१ और जब यहोयाकीम राजा और उसके सब वीरों और सब हाकिमों ने उसके वचन सुने, तब राजा ने उसे मरवा डालने का यत्न किया, और ऊरिय्याह यह सुनकर डर के मारे मिस्र को भाग गया। २२ तब यहोयाकीम राजा ने मिस्र को लोग भेजे अर्थात् अकबोर के पुत्र एलनातान को कितने और पुरुषों के साथ मिस्र को भेजा। २३ और वे ऊरिय्याह को मिस्र से निकालकर यहोयाकीम राजा के पास ले आए; और उस ने उसे तलवार से मरवाकर उसकी लोथ को साधारण लोगों की कबरों में फिंकवा दिया। २४ परन्तु शापान का पुत्र अहीकाम यिर्मयाह की सहायता करने लगा और वह लोगों के

* मूल में—और भवन का पर्वत, अरण्य के ऊंचे स्थान।

वश में बंध होने के लिये नहीं दिया
गया ।।

२७ योशिय्याह के पुत्र, यहूदा के
राजा यहोयाकीम * के राज्य के
आरम्भ में यहोवा की ओर से यह वचन
यिर्मयाह के पास पहुंचा। २ यहोवा ने
मुझ से यह कहा, बन्धन और जूए बनवाकर
अपनी गर्दन पर रख। ३ तब उन्हें
एदोम और मोआब और अम्मोन और
सोर और सीदोन के राजाओं के पास,
उन दूतों के हाथ भेजना जो यहूदा के
राजा सिदकिय्याह के पास यरूशलेम में
आए हैं। ४ और उनको उनके स्वामियों
के लिये यह कहकर आज्ञा देना, कि,
इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा
यों कहता है, ५ अपने अपने स्वामी से
यों कहो कि पृथ्वी को और पृथ्वी पर के
मनुष्यों और पशुओं को अपनी बड़ी शक्ति
और बढ़ाई हुई भुजा के द्वारा मैं ने बनाया,
और जिस किसी को मैं चाहता हूं उसी
को मैं उन्हें दिया करता हूं। ६ अब
मैं ने ये सब देश, अपने दास बाबुल के
राजा नबूकदनेस्सर को आप ही दे दिए
हैं; और मैदान के जीवजन्तुओं को भी
मैं ने उसे दिया है कि वे उसके आधीन
रहें। ७ ये सब जातियां उसके और
उसके बाद उसके बेटे और पोते के आधीन
उस समय तक रहेंगी जब तक उसके
भी देश का दिन न आए; तब बहुत सी
जातियां और बड़े बड़े राजा उस से
भी अपनी सेवा करवाएंगे ।।

८ सो जो जाति वा राज्य बाबुल के
राजा नबूकदनेस्सर के आधीन न हो और
उसका जूआ अपनी गर्दन पर न ले ले,
उस जाति को मैं तलवार, महंगी और
मरी का दण्ड उस समय तक देता रहूंगा
जब तक उसको उसके हाथ के द्वारा मिटा
न दूं यहोवा की यही वाणी है। ९ इसलिये
तुम लोग अपने भविष्यद्वक्ताओं और
भावी कहनेवालों और टोनहों और तांत्रिकों
की ओर चित्त मत लगाओ जो तुम से
कहते हैं कि तुम को बाबुल के राजा के
आधीन नहीं होना पड़ेगा। १० क्योंकि
वे तुम से झूठी भविष्यद्वाणी करते हैं,
जिस से तुम अपने अपने देश से दूर हो
जाओ और मैं आप तुम को दूर करके
नष्ट कर दूं। ११ परन्तु जो जाति
बाबुल के राजा का जूआ अपनी गर्दन
पर लेकर उसके आधीन रहेगी उसको
मैं उसी के देश में रहने दूंगा, और वह
उस में खेती करती हुई बसी रहेगी,
यहोवा की यही वाणी है ।।

१२ और यहूदा के राजा सिदकिय्याह
से भी मैं ने ये बातें कहीं, अपनी प्रजा
समेत तू बाबुल के राजा का जूआ अपनी
गर्दन पर ले, और उसके और उसकी
प्रजा के आधीन रहकर जीवित रह।
१३ जब यहोवा ने उस जाति के विषय
जो बाबुल के राजा के आधीन न हो,
यह कहा है कि वह तलवार, महंगी और
मरी से नाश होगी; तो फिर तू क्यों
अपनी प्रजा समेत मरना चाहता है?
१४ जो भविष्यद्वक्ता तुझ से कहते हैं कि
तुझ को बाबुल के राजा के आधीन न
होना पड़ेगा, उनकी मत सुन; क्योंकि
वे तुझ से झूठी भविष्यद्वाणी करते हैं।
१५ यहोवा की यह वाणी है कि मैं ने
उन्हें नहीं भेजा, वे मेरे नाम से झूठी
भविष्यद्वाणी करते हैं; और इसका फल

* जान पड़ता है कि यहोयाकीम की सन्ती सिदकिय्याह समझना चाहिये।

यही होगा कि मै तुझ को देश से निकाल
दूंगा, और तू उन नबियों समेत जो तुझ
से भविष्यद्वाणी करते हैं नष्ट हो जाएगा ॥
१६ तब याजकों और साधारण लोगों
से भी मैं ने कहा, यहोवा यों कहता है,
तुम्हारे जो भविष्यद्वक्ता तुम से यह
भविष्यद्वाणी करते हैं कि यहोवा के भवन
के पात्र अब शीघ्र ही बाबुल से लौटा
दिए जाएंगे, उनके वचनों की ओर कान
मत धरो, क्योंकि वे तुम से झूठी भविष्य-
द्वाणी करते हैं। १७ उनकी मत सुनो;
बाबुल के राजा के आधीन होकर और
उसकी सेवा करके जीवित रहो। १८ यह
नगर क्यों उजाड़ हो जाए? यदि वे
भविष्यद्वक्ता भी हों, और यदि यहोवा
का वचन उनके पास हो, तो वे सेनाओं
के यहोवा से बिनती करें कि जो पात्र
यहोवा के भवन में और यहूदा के राजा
के भवन में और यरूशलेम मे रह गए है,
वे बाबुल न जाने पाए। १९ क्योंकि
सेनाओं का यहोवा यो कहता है कि जो
खम्भे और पीतल की नान्द, गगाल और
कुर्सियां और और पात्र इस नगर मे
रह गए हैं, २० जिन्हें बाबुल का राजा
नबूकदनेस्सर उस समय न ले गया जब
वह यहोयाकीम के पुत्र यहूदा के राजा
यकोन्याह को और यहूदा और यरूशलेम
के सब कुलीनों को बंधुआ करके यरूशलेम
से बाबुल को ले गया था, २१ जो पात्र
यहोवा के भवन में और यहूदा के राजा
के भवन मे और यरूशलेम में रह गए है,
उनके विषय में इस्राएल का परमेश्वर
सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि वे
भी बाबुल में पहुचाए जाएगे; २२ और
जब तक मै उनकी सुधि न लू तब तक
वहीं रहेंगे, और तब मैं उन्हें लाकर इस
स्थान मे फिर रख दूगा, यहोवा की यही
वाणी है ॥

२८ फिर उसी वर्ष, अर्थात् यहूदा
के राजा सिदकिय्याह के राज्य के
चौथे वर्ष के पांचवे महीने मे, अज्जूर
का पुत्र हनन्याह जो गिबोन का एक
भविष्यद्वक्ता था, उस ने मुझ से यहोवा
के भवन में, याजकों और सब लोगों के
साम्हने कहा, २ इस्राएल का परमेश्वर
सेनाओं का यहोवा यों कहता है कि
मै ने बाबुल के राजा के जूए को तोड़
डाला है। ३ यहोवा के भवन के जितने
पात्र बाबुल का राजा नबूकदनेस्सर इस
स्थान से उठाकर बाबुल ले गया, उन्हे
मैं दो वर्ष के भीतर फिर इसी स्थान मे
ले आऊंगा। ४ और मै यहूदा के राजा
यहोयाकीम का पुत्र यकोन्याह और सब
यहूदी बंधुए जो बाबुल को गए हैं, उनको
भी इस स्थान मे लौटा ले आऊंगा;
क्योंकि मैं ने बाबुल के राजा के जूए को
तोड़ दिया है, यहोवा की यही वाणी है ॥
५ तब यिर्मयाह नबी ने हनन्याह नबी
से, याजकों और उन सब लोगो के साम्हने
जो यहोवा के भवन मे खड़े हुए थे कहा,
६ आमीन! यहोवा ऐसा ही करे; जो
बातें तू ने भविष्यद्वाणी करके कही है
कि यहोवा के भवन के पात्र और सब
बंधुए बाबुल से इस स्थान मे फिर आएंगे,
उन्हें यहोवा पूरा करे। ७ तौभी मेरा
यह वचन सुन, जो मैं तुझे और सब लोगों
को कह सुनाता हू। ८ जो भविष्यद्वक्ता
प्राचीनकाल से मेरे और तेरे पहिले होते
आए थे, उन्हों ने तो बहुत से देशों और
बड़े बड़े राज्यों के विरुद्ध युद्ध और विपत्ति
और मरी के विषय भविष्यद्वाणी की

थी। ९ परन्तु जो भविष्यद्वक्ता कुशल के
विषय भविष्यद्वाणी करे, तो जब उसका
वचन पूरा हो, तब ही उस भविष्यद्वक्ता
के विषय यह निश्चय हो जाएगा कि
यह सचमुच यहोवा का भेजा हुआ है ।।
१० तब हनन्याह भविष्यद्वक्ता ने उस
जूए को जो यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता की
गर्दन पर था, उतारकर तोड़ दिया।
११ और हनन्याह ने सब लोगों के साम्हने
कहा, यहोवा यों कहता है कि इसी प्रकार
से मैं पूरे दो वर्ष के भीतर बाबुल के राजा
नबूकदनेस्सर के जूए को सब जातियों की
गर्दन पर से उतारकर तोड़ दूंगा। तब
यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता चला गया ।।
१२ जब हनन्याह भविष्यद्वक्ता ने
यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता की गर्दन पर से
जूआ उतारकर तोड़ दिया, उसके बाद
यहोवा का यह वचन यिर्मयाह के पास
पहुंचा : १३ जाकर हनन्याह से यह कह,
यहोवा यों कहता है कि तू ने काठ का
जूआ तो तोड़ दिया, परन्तु ऐसा करके
तू ने उसकी सन्ती लोहे का जूआ बना
लिया है। १४ क्योंकि इस्राएल का
परमेश्वर, सेनाओं का यहोवा यों कहता है
कि मैं इन सब जातियों की गर्दन पर लोहे
का जूआ रखता हूं और वे बाबुल के
राजा नबूकदनेस्सर के आधीन रहेंगे,
और इनको उसके अधीन होना पड़ेगा,
क्योंकि मैदान के जीवजन्तु भी मैं उसके
वश में कर देता हूं। १५ और यिर्मयाह
नबी ने हनन्याह नबी से यह भी कहा,
हे हनन्याह, देख यहोवा ने तुझे नहीं
भेजा, तू ने इन लोगों को झूठी आशा
दिलाई है। १६ इसलिये यहोवा तुझ से
यों कहता है, कि देख, मैं तुझ को पृथ्वी
के ऊपर से उठा दूंगा, इसी वर्ष में तू
मरेगा; क्योंकि तू ने यहोवा की ओर से
फिरने की बातें कही हैं। १७ इस वचन
के अनुसार हनन्याह उसी वर्ष के सातवें
महीने में मर गया ।।

२९ उसी वर्ष यिर्मयाह नबी ने इस
आशय की पत्री, उन पुरनियों और
भविष्यद्वक्ताओं और साधारण लोगों के
पास भेजी जो बंधुओं में से बचे थे,
जिनको नबूकदनेस्सर यरूशलेम से बाबुल
को ले गया था। २ यह पत्री उस समय
भेजी गई, जब यकोन्याह राजा और
राजमाता, खोजे, यहूदा और यरूशलेम
के हाकिम, लोहार और अन्य कारीगर
यरूशलेम से चले गए थे। ३ यह पत्री
शापान के पुत्र एलासा और हिल्किय्याह
के पुत्र गमर्याह के हाथ भेजी गई, जिन्हें
यहूदा के राजा सिदकिय्याह ने बाबुल के
राजा नबूकदनेस्सर के पास बाबुल को
भेजा। ४ उस में लिखा था कि जितने
लोगों को मैं ने यरूशलेम से बंधुआ
करके बाबुल में पहुंचवा दिया है, उन
सभों से इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं
का यहोवा यों कहता है : ५ घर बनाकर
उन में बस जाओ; बारियां लगाकर
उनके फल खाओ। ६ ब्याह करके बेटे-
बेटियां जन्माओ; और अपने बेटों के
लिये स्त्रियां ब्याह लो और अपनी बेटियां
पुरुषों को ब्याह दो, कि वे भी बेटे-बेटियां
जन्माएं; और वहां घटो नहीं वरन
बढ़ते जाओ। ७ परन्तु जिस नगर में
मैं ने तुम को बंधुआ कराके भेज दिया
है, उसके कुशल का यत्न किया करो,
और उसके हित के लिये यहोवा से प्रार्थना
किया करो। क्योंकि उसके कुशल से
तुम भी कुशल के साथ रहोगे। ८ क्योंकि

इस्राएल का परमेश्वर, सेनाओं का यहोवा
तुम से यों कहता है कि तुम्हारे जो
भविष्यद्वक्ता और भावी कहनेवाले तुम्हारे
बीच मे है, वे तुम को बहकाने न पाएं,
और जो स्वप्न वे तुम्हारे निमित्त देखते
हैं उनकी ओर कान मत धरो, ९ क्योंकि
वे मेरे नाम से तुम को झूठी भविष्यद्वाणी
सुनाते है; मै ने उन्हे नहीं भेजा, मुझ
यहोवा की यह वाणी है ।।
१० यहोवा यों कहता है कि बाबुल
के सत्तर वर्ष पूरे होने पर मै तुम्हारी
सुधि लूंगा, और अपना यह मनभावना
वचन कि मैं तुम्हें इस स्थान मे लौटा
ले आऊंगा, पूरा करूंगा। ११ क्योंकि
यहोवा की यह वाणी है, कि जो कल्पनाएं
मैं तुम्हारे विषय करता हूं उन्हें मै जानता
हूं, वे हानि की नही, वरन कुशल ही की
हैं, और अन्त में तुम्हारी आशा पूरी
करूंगा*। १२ तब उस समय तुम मुझ
को पुकारोगे और आकर मुझ से प्रार्थना
करोगे और मै तुम्हारी सुनूंगा। १३ तुम
मुझे ढूंढ़ोगे और पाओगे भी; क्योंकि
तुम अपने सम्पूर्ण मन से मेरे पास
आओगे। १४ मैं तुम्हें मिलूंगा, यहोवा
की यह वाणी है, और बंधुआई से लौटा
ले आऊंगा; और तुम को उन सब
जातियों और स्थानों में से जिन में मै ने
तुम को बरबस निकाल दिया है, और
तुम्हें इकट्ठा करके इस स्थान मे लौटा
ले आऊंगा जहां से मैं ने तुम्हें बंधुआ
करवाके निकाल दिया था, यहोवा की
यही वाणी है ।।
१५ तुम कहते तो हो कि यहोवा ने
हमारे लिये बाबुल में भविष्यद्वक्ता प्रगट
किए है। १६ परन्तु जो राजा दाऊद
की गद्दी पर विराजमान है, और जो
प्रजा इस नगर मे रहती है, अर्थात् तुम्हारे
जो भाई तुम्हारे सग बंधुआई मे नहीं
गए, उन सभों के विषय सेनाओं का
यहोवा यह कहता है, १७ सुनो, मै
उनके बीच तलवार चलाऊंगा और महंगी
करूंगा, और मरी फैलाऊंगा; और उन्हें
ऐसे घिनौने अंजीरों के समान करूंगा जो
निकम्मे होने के कारण खाए नहीं जाते।
१८ मै तलवार, महंगी और मरी लिए
हुए उनका पीछा करूंगा, और ऐसा करूंगा
कि वे पृथ्वी के राज्य राज्य में मारे मारे
फिरेंगे, और उन सब जातियों में जिन के
बीच मै उन्हें बरबस कर दूंगा, उनकी
ऐसी दशा करूंगा कि लोग उन्हे देखकर
चकित होंगे और ताली बजाएंगे और
उनका अपमान करेंगे, और उनकी उपमा
देकर शाप दिया करेंगे। १९ क्योंकि जो
वचन मै ने अपने दास भविष्यद्वक्ताओं
के द्वारा उनके पास बड़ा यत्न करके*
कहला भेजे है, उनको उन्हों ने नहीं सुना,
यहोवा की यही वाणी है ।।
२० इसलिये हे सारे बंधुओ, जिन्हें
मैं ने यरूशलेम से बाबुल को भेजा है, तुम
उसका यह वचन सुनो: २१ कोलायाह
का पुत्र अहाब और मासेयाह का पुत्र
सिदकिय्याह जो मेरे नाम से तुम को झूठी
भविष्यद्वाणी सुनाते हैं, उनके विषय
इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा
यों कहता है कि सुनो, मै उनको बाबुल
के राजा नबूकदनेस्सर के हाथ में कर
दूंगा, और वह उनको तुम्हारे साम्हने
मार डालेगा। २२ और सब यहूदी बंधुए

* मूल में—तुम्हें अन्त फल और आशा देने को।

* मूल में—तड़के उठके।

जो बाबुल में रहते हैं, उनकी उपमा
देकर यह शाप दिया करेंगे: यहोवा तुझे
सिदकिय्याह और अहाब के समान करे,
जिन्हें बाबुल के राजा ने आग मे भून
डाला, २३ क्योंकि उन्हों ने इस्राएलियो
में मूढ़ता के काम किए, अर्थात् अपने
पड़ोसियों की स्त्रियों के साथ व्यभिचार
किया, और बिना मेरी आज्ञा पाए मेरे
नाम से झूठे वचन कहे। इसका जानने-
वाला और गवाह मै आप ही हूं, यहोवा
की यही वाणी है॥

२४ और नेहेलामी शमायाह से तू यह
कह, कि, इस्राएल के परमेश्वर यहोवा ने यों
कहा है, २५ इसलिये कि तू ने यरूशलेम
के सब रहनेवालों और सब याजकों को
और मासेयाह के पुत्र सपन्याह याजक
को अपने ही नाम की इस आशय की
पत्री भेजी, २६ कि, यहोवा ने यहोयादा
याजक के स्थान पर तुझे याजक ठहरा
दिया ताकि तू यहोवा के भवन मे रखवाल
होकर जितने वहां पागलपन करते और
भविष्यद्वक्ता बन बैठे हैं उन्हें काठ मे
ठोंके और उनके गले में लोहे के पट्टे डाले।
२७ सो यिर्मयाह अनातोती जो तुम्हारा
भविष्यद्वक्ता बन बैठा है, उसको तू ने
क्यों नहीं घुड़का? २८ उस ने तो हम
लोगों के पास बाबुल में यह कहला भेजा
है कि बंधुआई तो बहुत काल तक रहेगी,
सो घर बनाकर उन में रहो, और बारियां
लगाकर उनके फल खाओ। २९ यह पत्री
सपन्याह याजक ने यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता
को पढ़ सुनाई। ३० तब यहोवा का यह
वचन यिर्मयाह के पास पहुंचा कि सब
बंधुओं के पास यह कहला भेज, ३१ यहोवा
नेहेलामी शमायाह के विषय यों कहता
है कि शमायाह ने मेरे बिना भेजे तुम
से जो भविष्यद्वाणी की और तुम को
झूठ पर भरोसा दिलाया है, ३२ इसलिये
यहोवा यों कहता है, कि सुनो, मै उस
नेहेलामी शमायाह और उसके वंश को
दण्ड दिया चाहता हूं; उसके घर मे
से कोई इन प्रजाओं में न रह जाएगा।
३३ और जो भलाई मै अपनी प्रजा की
करनेवाला हूं, उसको वह देखने न पाएगा,
क्योंकि उस ने यहोवा से फिर जाने की
बातें कही हैं, यहोवा की यही वाणी
है॥

३० यहोवा का जो वचन यिर्मयाह के
पास पहुंचा वह यह है: २ इस्राएल
का परमेश्वर यहोवा तुझ से यों कहता है,
जो वचन मै ने तुझ से कहे हैं उन सभों
को पुस्तक मे लिख ले। ३ क्योंकि यहोवा
की यह वाणी है, ऐसे दिन आते हैं कि
मै अपनी इस्राएली और यहूदी प्रजा को
बंधुआई से लौटा लाऊंगा; और जो
देश मै ने उनके पितरों को दिया था
उस में उन्हे फेर ले आऊंगा, और वे फिर
उसके अधिकारी होंगे, यहोवा का यही
वचन है॥

४ जो वचन यहोवा ने इस्राएलियों और
यहूदियों के विषय कहे थे, वे ये है:
५ यहोवा यों कहता है: थरथरा देनेवाला
शब्द सुनाई दे रहा है, शान्ति नही,
भय ही का है। ६ पूछो तो भला, और
देखो, क्या पुरुष को भी कहीं जनने की
पीडा उठती है? फिर क्या कारण है
कि सब पुरुष जच्चा की नाईं अपनी
अपनी कमर अपने हाथों से दबाए हुए
देख पडते हैं? क्यों सब के मुख फीके
रंग के हो गए है? ७ हाय, हाय, वह
दिन क्या ही भारी होगा! उसके

समान और कोई दिन नही; वह याकूब
के सकट का समय होगा; परन्तु वह
उस से भी छुडाया जाएगा। ८ और
सेनाओ के यहोवा की यह वाणी है, कि
उस दिन मे उसका रखा हुआ जूआ
तुम्हारी गर्दन पर से तोड़ दूगा, और
तुम्हारे बन्धनों को टुकड़े-टुकड़े कर
डालूगा; और परदेशी फिर उन से अपनी
सेवा न कराने पाएगे। ९ परन्तु वे अपने
परमेश्वर यहोवा और अपने राजा दाऊद
की सेवा करेंगे जिसको मै उन पर राज्य
करने के लिये ठहराऊंगा ।।

१० इसलिये हे मेरे दास याकूब,
तेरे लिये यहोवा की यह वाणी है, मत
डर, हे इस्राएल, विस्मित न हो; क्योंकि
मै दूर देश से तुझे और तेरे वश को बंधुआई
के देश से छुडा ले आऊंगा। तब याकूब
लौटकर, चैन और सुख से रहेगा, और कोई
उसको डराने न पाएगा। ११ क्योकि
यहोवा की यह वाणी है, तुम्हारा
उद्धार करने के लिये मै तुम्हारे सग हू,
इसलिये मै उन सब जातियो का अन्त कर
डालूगा, जिन मे मै ने उन्हे तितर-बितर
किया है, परन्तु तुम्हारा अन्त न करूगा।
तुम्हारी ताडना मै विचार करके करूगा,
और तुम्हे किसी प्रकार से निर्दोष न
ठहराऊगा ।।

१२ यहोवा यो कहता है : तेरे दु:ख
की कोई औषध नही, और तेरी चोट
गहिरी और दुखप्रद है। १३ तेरा मुकद्दमा
लडने के लिये कोई नही, तेरा घाव बान्धने
के लिये न पट्टी, न मलहम है। १४ तेरे
सब मित्र तुझे भूल गए; वे तुम्हारी
सुधि नही लेते; क्योकि तेरे बडे अधर्म
और भारी पापों के कारण, मै ने शत्रु
बनकर तुझे मारा है; मै ने क्रूर बनकर
ताड़ना दी है। १५ तू अपने घाव के
मारे क्यों चिल्लाती है? तेरी पीड़ा की
कोई औषध नही। तेरे बडे अधर्म और
भारी पापो के कारण मै ने तुझ से ऐसा
व्यवहार किया है। १६ परन्तु जितने
तुझे अब खाए लेते है, वे आप ही खाए
जाएंगे, और तेरे द्रोही आप सब के सब
बंधुआई मे जाएगे; और तेरे लूटनेवाले
आप लुटेंगे और जितने तेरा धन छीनते
है, उनका धन मै छिनवाऊगा। १७ मै
तेरा इलाज करके तेरे घावों को चगा
करूगा, यहोवा की यह वाणी है, क्योंकि
तेरा नाम ठुकराई हुई पडा है : वह तो
सिय्योन है, उसकी चिन्ता कौन करता
है?

१८ यहोवा कहता है : मै याकूब के
तम्बू को बंधुआई से लौटाता हू और
उसके घरो पर दया करूगा; और नगर
अपने ही खण्डहर पर फिर बसेगा, और
राजभवन पहिले के अनुसार फिर बन
जाएगा। १९ तब उन में से धन्य कहने,
और आनन्द करने का शब्द सुनाई पडेगा।
२० मै उनका विभव बढाऊगा, और
वे थोडे न होंगे। उनके लड़केबाले प्राचीन-
काल के समान होगे, और उनकी मण्डली
मेरे साम्हने स्थिर रहेगी, और जितने
उन पर अन्धेर करते है उनको मै दण्ड
दूगा। २१ उनका महापुरुष उन्ही मे से
होगा, और जो उन पर प्रभुता करेगा,
वह उन्ही मे से उत्पन्न होगा, मै उसे अपने
निकट बुलाऊगा, और वह मेरे समीप
आ भी जाएगा, क्योंकि कौन है जो अपने
आप मेरे समीप आ सकता है? यहोवा की
यही वाणी है। २२ उस समय तुम
मेरी प्रजा ठहरोगे, और मै तुम्हारा
परमेश्वर ठहरूगा ।।

२३ देखो, यहोवा की जलजलाहट की
आंधी चल रही है! वह अति प्रचण्ड
आंधी है; दुष्टों के सिर पर वह जोर
से लगेगी। २४ जब तक यहोवा अपना
काम न कर चुके और अपनी युक्तियों
को पूरी न कर चुके, तब तक उसका
भड़का हुआ क्रोध शान्त न होगा*।
अन्त के दिनों मे तुम इस बात को समझ
सकोगे ।।

३१ उन दिनों मे मैं सारे इस्राएली
कुलों का परमेश्वर ठहरूंगा और
वे मेरी प्रजा ठहरेंगे, यहोवा की यही
वाणी है। २ यहोवा यों कहता है:
जो प्रजा तलवार से बच निकली, उन पर
जंगल मे अनुग्रह हुआ, मैं इस्राएल को
विश्राम देने के लिये तैयार हुआ† ।।
३ यहोवा ने मुझे दूर से दर्शन देकर
कहा है। मैं तुझ से सदा प्रेम रखता आया
हूं; इस कारण मैं ने तुझ पर अपनी करुणा
बनाए रखी है। ४ हे इस्राएली कुमारी
कन्या! मैं तुझे फिर बसाऊंगा; वहां
तू फिर सिंगार करके डफ बजाने लगेगी,
और आनन्द करनेवालों के बीच में नाचती
हुई निकलेगी। ५ तू शोमरोन के पहाड़ों
पर अंगूर की बारियां फिर लगाएगी;
और जो उन्हे लगाएंगे, वे उनके फल
भी खाने पाएंगे‡। ६ क्योंकि ऐसा दिन
आएगा, जिस मे एप्रैम के पहाड़ी देश के
पहरुए पुकारेंगे: उठो, हम अपने परमेश्वर
यहोवा के पास सिय्योन को चलें ।।
७ क्योंकि यहोवा यों कहता है:
याकूब के कारण आनन्द से जयजयकार

* मूल में—न फिरेगा।
† मूल में—चलूंगा।
‡ मूल में—साधारण भी ठहराएंगे।

करो: जातियों में जो श्रेष्ठ है उसके लिये
ऊंचे शब्द से स्तुति करो, और कहो,
हे यहोवा, अपनी प्रजा इस्राएल के बचे
हुए लोगों का भी उद्धार कर। ८ देखो,
मैं उनको उत्तर देश से ले आऊंगा, और
पृथ्वी के कोने कोने से इकट्ठे करूंगा; और
उनके बीच अन्धे, लंगड़े, गर्भवती, और
जच्चा स्त्रियां भी आएंगी; एक बड़ी
मण्डली यहां लौट आएगी। ९ वे आंसू
बहाते हुए आएंगे और गिड़गिड़ाते हुए
मेरे द्वारा पहुंचाए जाएंगे, मैं उन्हे नदियों
के किनारे किनारे से और ऐसे चौरस मार्ग
से ले आऊंगा, जिस से वे ठोकर न खाने
पाएंगे, क्योंकि मैं इस्राएल का पिता
हूं, और एप्रैम मेरा जेठा है ।।
१० हे जाति जाति के लोगो, यहोवा
का वचन सुनो, और दूर दूर के द्वीपों
में भी इसका प्रचार करो; कहो, कि
जिस ने इस्राएलियों को तितर-बितर
किया था, वही उन्हें इकट्ठे भी करेगा,
और उनकी ऐसी रक्षा करेगा जैसी
चरवाहा अपने झुण्ड की करता है।
११ क्योंकि यहोवा ने याकूब को छुड़ा
लिया, और उस शत्रु के पंजे से जो उस
से अधिक बलवन्त है, उसे छुटकारा दिया
है। १२ इसलिये वे सिय्योन की चोटी
पर आकर जयजयकार करेंगे, और यहोवा
से अनाज, नया दाखमधु, टटका तेल,
भेड़-बकरियां और गाय-बैलों के बच्चे
आदि उत्तम उत्तम दान पाने के लिये
ताता बान्धकर* चलेंगे; और उनका
प्राण सींची हुई बारी के समान होगा,
और वे फिर कभी उदास न होंगे।
१३ उस समय उनकी कुमारियां नाचती

* मूल में—महानद की नाईं बहेंगे।

हुई हर्ष करेंगी, और जवान और बूढ़े
एक संग आनन्द करेंगे। क्योंकि मैं उनके
शोक को दूर करके उन्हें आनन्दित करूंगा,
मैं उन्हें शान्ति दूंगा, और दु:ख के बदले
आनन्द दूंगा। १४ मैं याजकों को चिकनी
वस्तुओं से अति तृप्त करूंगा, और मेरी
प्रजा मेरे उत्तम दानों से सन्तुष्ट होगी,
यहोवा की यही वाणी है॥

१५ यहोवा यह भी कहता है: सुन,
रामा नगर में विलाप और बिलक बिलक-
कर रोने का शब्द सुनने में आता है।
राहेल अपने लड़कों के लिये रो रही है;
और अपने लड़कों के कारण शान्त नहीं
होती, क्योंकि वे जाते रहे॥

१६ यहोवा यों कहता है: रोने-पीटने
और आंसू बहाने से रुक जा, क्योंकि
तेरे परिश्रम का फल मिलनेवाला है,
और वे शत्रुओं के देश से लौट आएंगे।
१७ अन्त में तेरी आशा पूरी होगी, यहोवा
की यह वाणी है, तेरे वंश के लोग अपने
देश में लौट आएंगे। १८ निश्चय मैं ने
एप्रैम को ये बातें कहकर विलाप करते
सुना है कि तू ने मेरी ताड़ना की, और
मेरी ताड़ना ऐसे बछड़े की सी हुई जो
निकाला न गया हो, परन्तु अब तू मुझे
फेर, तब मैं फिरूंगा, क्योंकि तू मेरा
परमेश्वर है। १९ भटक जाने के बाद
मैं पछताया; और सिखाए जाने के बाद
मैं ने छाती पीटी, पुराने पापों को स्मरण
कर मैं लज्जित हुआ और मेरा मुंह
काला हो गया। २० क्या एप्रैम मेरा
प्रिय पुत्र नहीं है? क्या वह मेरा दुलारा
लड़का नहीं है? जब जब मैं उसके
विरुद्ध बातें करता हूं, तब तब मुझे उसका
स्मरण हो आता है। इसलिये मेरा मन
उसके कारण भर आता है; और मैं
निश्चय उस पर दया करूंगा, यहोवा
की यही वाणी है॥

२१ हे इस्राएली कुमारी, जिस राजमार्ग
से तू गई थी, उसी में खम्भे और झण्डे
खड़े कर, और अपने इन नगरों में लौट
आने पर मन लगा। २२ हे भटकनेवाली
कन्या, तू कब तक इधर उधर फिरती
रहेगी? यहोवा की एक नई सृष्टि पृथ्वी
पर प्रगट होगी, अर्थात् नारी पुरुष की
सहायता करेगी॥

२३ इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं का
यहोवा यों कहता है: जब मैं यहूदी बंधुओं
को उनके देश के नगरों में लौटाऊंगा, तब
उन में यह आशीर्वाद * फिर दिया जाएगा:
हे धर्मभरे वासस्थान, हे पवित्र पर्वत, यहोवा
तुझे आशीष दे! २४ और यहूदा और
उसके सब नगरों के लोग और किसान और
चरवाहे † भी उस में इकट्ठे बसेंगे।
२५ क्योंकि मैं ने थके हुए लोगों का
प्राण तृप्त किया, और उदास लोगों के
प्राण को भर दिया है॥

२६ इस पर मैं जाग उठा, और देखा,
और मेरी नीन्द मुझे मीठी लगी॥

२७ देख, यहोवा की यह वाणी है,
कि ऐसे दिन आनेवाले हैं जिन में मैं
इस्राएल और यहूदा के घरानों के लड़के-
वाले और पशु दोनों को बहुत बढ़ाऊंगा ‡।
२८ और जिस प्रकार से मैं सोच सोचकर §
उनको गिराता और ढाता, नष्ट करता,
काट डालता और सत्यानाश ही करता

* मूल में—वचन।

† मूल में—घूम घूमकर झुण्ड के चरानेहारे।

‡ मूल में—घरानों में मनुष्य का बीज और पशु का बीज बोऊंगा।

§ मूल में—जाग जागकर।

था, उसी प्रकार से मैं अब सोच सोचकर
उनको रोपूगा और बढाऊगा, यहोवा
की यही वाणी है। २६ उन दिनों मे
वे फिर न कहेंगे कि पुरखा लोगों ने तो
जंगली दाख खाई, परन्तु उनके वंश के
दांत खट्टे हो गए हैं। ३० क्योंकि जो
कोई जगली दाख खाए उसी के दात
खट्टे हो जाएंगे, और हर एक मनुष्य अपने
ही अधर्म के कारण मारा जाएगा ।।

३१ फिर यहोवा की यह भी वाणी है,
सुन, ऐसे दिन आनेवाले हैं जब मैं इस्राएल
और यहूदा के घरानों से नई वाचा बान्धूगा।
३२ वह उस वाचा के समान न होगी
जो मैं ने उनके पुरखाओं से उस समय
बान्धी थी जब मैं उनका हाथ पकड़कर
उन्हें मिस्र देश से निकाल लाया, क्योंकि
यद्यपि मैं उनका पति था, तौभी उन्हो ने
मेरी वह वाचा तोड़ डाली। ३३ परन्तु
जो वाचा मैं उन दिनों के बाद इस्राएल
के घराने से बान्धूंगा, वह यह है: मैं
अपनी व्यवस्था उनके मन मे समवाऊंगा,
और उसे उनके हृदय पर लिखूगा;
और मैं उनका परमेश्वर ठहरूंगा, और
वे मेरी प्रजा ठहरेंगे, यहोवा की यह वाणी
है। ३४ और तब उन्हें फिर एक
दूसरे से यह न कहना पड़ेगा कि यहोवा को
जानो, क्योंकि, यहोवा की यह वाणी है
कि छोटे से लेकर बड़े तक, सब के सब
मेरा ज्ञान रखेंगे; क्योंकि मैं उनका अधर्म
क्षमा करूंगा, और उनका पाप फिर
स्मरण न करूंगा ।।

३५ जिस ने दिन को प्रकाश देने के लिये
सूर्य को और रात को प्रकाश देने के लिये
चन्द्रमा और तारागण के नियम ठहराए
हैं, जो समुद्र को उछालता और उसकी
लहरों को गरजाता है, और जिसका नाम
सेनाओं का यहोवा है, वही यहोवा यों
कहता है: ३६ यदि ये नियम मेरे साम्हने
से टल जाएं तब ही यह हो सकेगा कि
इस्राएल का वंश मेरी दृष्टि मे सदा के
लिये एक जाति ठहरने की अपेक्षा मिट
सकेगा ।।

३७ यहोवा यों भी कहता है, यदि
ऊपर से आकाश मापा जाए और नीचे
से पृथ्वी की नेव खोद खोदकर पता
लगाया जाए, तब ही मैं इस्राएल के
सारे वश को उनके सब पापों के कारण
उन से हाथ उठाऊगा ।।

३८ देख, यहोवा की यह वाणी है,
ऐसे दिन आ रहे हैं जिन मे यह नगर
हननेल के गुम्मट से लेकर कोने के फाटक
तक यहोवा के लिये बनाया जाएगा।
३९ और मापने की रस्सी फिर आगे
बढकर सीधी गारेब पहाडी तक, और
वहा से घूमकर गोआ को पहुंचेगी।
४० और लोथों और राख की सब तराई
और किद्रोन नाले तक जितने खेत हैं,
घोड़ों के पूर्वी फाटक के कोने तक जितनी
भूमि है, वह सब यहोवा के लिये पवित्र
ठहरेगी। सदा तक वह नगर फिर कभी
न तो गिराया जाएगा और न ढाया
जाएगा ।।

३२ यहूदा के राजा सिदकिय्याह के
राज्य के दसवें वर्ष मे जो नबूकद-
नेस्सर के राज्य का अठारहवां वर्ष था,
यहोवा की ओर से यह वचन यिर्मयाह
के पास पहुंचा। २ उस समय बाबुल
के राजा की सेना ने यरूशलेम को घेर
लिया था और यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता
यहूदा के राजा के पहरे के भवन के
आंगन में कैदी था। ३ क्योंकि यहूदा के

राजा सिदकिय्याह ने यह कहकर उसे
कैद किया था, कि, तू ऐसी भविष्यद्वाणी
क्यों करता है कि यहोवा यों कहता है :
देखो, मैं यह नगर बाबुल के राजा के
वश में कर दूंगा, वह इसको ले लेगा;
४ और यहूदा का राजा सिदकिय्याह
कसदियों के हाथ से न बचेगा परन्तु
वह बाबुल के राजा के वश में अवश्य
ही पड़ेगा, और वह और बाबुल का
राजा आपस में आम्हने-साम्हने बातें
करेंगे, और अपनी अपनी आंखों से एक
दूसरे को देखेंगे। ५ और वह सिदकिय्याह
को बाबुल में ले जाएगा, और जब तक मैं
उसकी सुधि न लूं, तब तक वह वहीं
रहेगा, यहोवा की यह वाणी है। चाहे
तुम लोग कसदियों से लडो भी, तौभी
तुम्हारे लडने से कुछ बन न पड़ेगा॥

६ यिर्मयाह ने कहा, यहोवा का वचन
मेरे पास पहुंचा, ७ देख, शल्लम का पुत्र
हनमेल जो तेरा चचेरा भाई हैं, सो तेरे
पास यह कहने को आने पर है कि मेरा
खेत जो अनातोत में है उसे मोल ले,
क्योंकि उसे मोल लेकर छुडाने का अधिकार
तेरा ही है। ८ सो यहोवा के वचन के
अनुसार मेरा चचेरा भाई हनमेल पहरे के
आंगन में मेरे पास आकर कहने लगा,
मेरा जो खेत बिन्यामीन देश के अनातोत
में है उसे मोल ले, क्योंकि उसके स्वामी
होने और उसके छुडा लेने का अधिकार
तेरा ही है; इसलिये तू उसे मोल ले।
तब मैं ने जान लिया कि वह यहोवा का
वचन था॥

९ इसलिये मैं ने उस अनातोत के
खेत को अपने चचेरे भाई हनमेल से
मोल ले लिया, और उसका दाम चान्दी
के सत्तरह शेकेल तौलकर दे दिए।
१० और मैं ने दस्तावेज़ में दस्तखत और
मुहर हो जाने पर, गवाहों के साम्हने वह
चान्दी कांटे में तौलकर उसे दे दी।
११ तब मैं ने मोल लेने की दोनो दस्तावेजें
जिन में सब शर्तें लिखी हुई थी, और
जिन में से एक पर मुहर थी और दूसरी
खुली थी, १२ उन्हें लेकर अपने चचेरे
भाई हनमेल के और उन गवाहों के
साम्हने जिन्हो ने दस्तावेज़ में दस्तखत
किए थे, और उन सब यहूदियों के साम्हने
भी जो पहरे के आंगन में बैठे हुए थे,
नेरिय्याह के पुत्र बारूक को जो महसेयाह
का पोता था, सौंप दिया। १३ तब मैं
ने उनके साम्हने बारूक को यह आज्ञा दी
१४ कि इस्राएल के परमेश्वर सेनाओं के
यहोवा यों कहता है, इन मोल लेने की
दस्तावेजों को जिन पर मुहर की हुई है और
जो खुली हुई है, इन्हें लेकर मिट्टी के बर्तन
में रख, ताकि ये बहुत दिन तक रहें।
१५ क्योंकि इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं
का यहोवा यों कहता है, इस देश में घर
और खेत और दाख की बारियां फिर
बेची और मोल ली जाएगी॥

१६ जब मैं ने मोल लेने की वह
दस्तावेज़ नेरिय्याह के पुत्र बारूक के
हाथ में दी, तब मैं ने यहोवा से यह प्रार्थना
की, १७ हे प्रभु यहोवा, तू ने बडे सामर्थ
और बढ़ाई हुई भुजा से आकाश और
पृथ्वी को बनाया है! तेरे लिये कोई
काम कठिन नही है। १८ तू हजारों
पर करुणा करता रहता परन्तु पूर्वजों
के अधर्म का बदला उनके बाद उनके
वंश के लोगों को भी देता है, हे महान
और पराक्रमी परमेश्वर, जिसका नाम
सेनाओं का यहोवा है, १९ तू बड़ी युक्ति
करनेवाला और सामर्थ के काम करनेवाला

है; तेरी दृष्टि मनुष्यों के सारे चालचलन
पर लगी रहती है, और तू हर एक को
उसके चालचलन और कर्म का फल
भुगताता है। २० तू ने मिस्र देश मे
चिन्ह और चमत्कार किए, और आज
तक इस्राएलियों वरन सब मनुष्यों के
बीच वैसा करता आया है, और इस
प्रकार तू ने अपना ऐसा नाम किया है
जो आज के दिन तक बना है। २१ तू
अपनी प्रजा इस्राएल को मिस्र देश में
से चिन्हों और चमत्कारों और सामर्थी
हाथ और बढ़ाई हुई भुजा के द्वारा, और
बडे भयानक कामों के साथ निकाल लाया।
२२ फिर तू ने यह देश उन्हे दिया जिसके
देने की शपथ तू ने उनके पूर्वजो से खाई
थी; जिसमें दूध और मधु की धाराए
बहती है, और वे आकर इसके अधिकारी
हुए। २३ तौभी उन्हों ने तेरी नहीं मानी,
और न तेरी व्यवस्था पर चले; वरन
जो कुछ तू ने उनको करने की आज्ञा दी
थी, उस में से उन्हों ने कुछ भी नही
किया। इस कारण तू ने उन पर यह
सब विपत्ति डाली है। २४ अब इन
दमदमों को देख, वे लोग इस नगर को
ले लेने के लिये आ गए है, और यह नगर
तलवार, महंगी और मरी के कारण इन
चढ़े हुए कसदियों के वश में किया गया है।
जो तू ने कहा था वह अब पूरा हुआ है,
और तू इसे देखता भी है। २५ तौभी,
हे प्रभु यहोवा, तू ने मुझ से कहा है कि
गवाह बुलाकर उस खेत को मोल ले,
यद्यपि कि यह नगर कसदियों के वश में
कर दिया गया है॥

२६ तब यहोवा का यह वचन यिर्मयाह
के पास पहुचा, मै तो सब प्राणियों का
परमेश्वर यहोवा हूं; २७ क्या मेरे लिये
कोई भी काम कठिन है? २८ सो यहोवा
यों कहता है, देख, मै यह नगर कसदियों
और बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर के
वश में कर देने पर हूं, और वह इसको
ले लेगा। २९ जो कसदी इस नगर से
युद्ध कर रहे है, वे आकर इस में आग
लगाकर फूंक देंगे, और जिन घरों की
छतों पर उन्हों ने बाल के लिये धूप जलाकर
और दूसरे देवताओं को तपावन देकर
मुझे रिस दिलाई है, वे घर जला दिए
जाएंगे। ३० क्योंकि इस्राएल और यहूदा,
जो काम मुझे बुरा लगता है, वही लड़कपन
से करते आए है; इस्राएली अपनी बनाई
हुई वस्तुओं से मुझ को रिस ही रिस
दिलाते आए है, यहोवा की यह वाणी
है। ३१ यह नगर जब से बसा है
तब से आज के दिन तक मेरे क्रोध और
जलजलाहट के भडकने का कारण हुआ
है, इसलिये अब मै इसको अपने साम्हने
से इस कारण दूर करूंगा ३२ क्योंकि
इस्राएल और यहूदा अपने राजाओं,
हाकिमों, याजकों और भविष्यद्वक्ताओं
समेत, क्या यहूदा देश के, क्या यरूशलेम
के निवासी, सब के सब बुराई पर बुराई
करके मुझ को रिस दिलाते आए है।
३३ उन्हों ने मेरी ओर मुह नही वरन
पीठ ही फेर दी है; यद्यपि मै उन्हें बड़े
यत्न से * सिखाता आया हूं, तौभी उन्हों ने
मेरी शिक्षा को नही माना। ३४ वरन
जो भवन मेरा कहलाता है, उस में भी
उन्हों ने अपनी घृणित वस्तुए स्थापन
करके उसे अशुद्ध किया है। ३५ उन्हों ने
हिन्नोमियों की तराई मे बाल के ऊंचे
ऊंचे स्थान बनाकर अपने बेटे-बेटियों को

* मूल में—तड़के उठकर।

मोलक के लिये होम किया, जिसकी आज्ञा
में ने कभी नहीं दी, और न यह बात
कभी मेरे मन मे आई कि ऐसा घृणित
काम किया जाए और जिस से यहूदी
लोग पाप में फंसे ॥

३६ परन्तु अब इस्राएल का परमेश्वर
यहोवा इस नगर के विषय मे, जिसके
लिये तुम लोग कहते हो कि वह तलवार,
महंगी और मरी के द्वारा बाबुल के राजा
के वश मे पड़ा हुआ है यों कहता है:
३७ देखो, मैं उनको उन सब देशों से
जिन में मैं ने क्रोध और जलजलाहट में
आकर उन्हे बरबस निकाल दिया था,
लौटा ले आकर इसी नगर मे इकट्ठे
करूंगा, और निडर करके बसा दूंगा।
३८ और वे मेरी प्रजा ठहरेंगे, और मैं
उनका परमेश्वर ठहरूंगा। ३९ मैं उनको
एक ही मन और एक ही चाल कर दूंगा
कि वे सदा मेरा भय मानते रहे, जिस से
उनका और उनके बाद उनके वंश का
भी भला हो। ४० मैं उन से यह वाचा
बान्धूंगा, कि मै कभी उनका सग * छोड़कर
उनका भला करना न छोड़ूंगा; और
अपना भय मैं उनके मन से ऐसा उपजाऊंगा
कि वे कभी मुझ से अलग होना न चाहेंगे।
४१ मै बड़ी प्रसन्नता के साथ उनका
भला करता रहूंगा, और सचमुच
उन्हें इस देश मे अपने सारे मन और
प्राण से बसा दूंगा ॥

४२ देख, यहोवा यो कहता है कि
जैसे मै ने अपनी इस प्रजा पर यह सब
बड़ी विपत्ति डाल दी, वैसे ही निश्चय
इन से वह सब भलाई भी करूंगा जिसके
करने का वचन मै ने दिया है। सो यह
देश जिसके विषय तुम लोग कहते हो
४३ कि यह उजाड़ हो गया है, इस में
न तो मनुष्य रह गए हैं और न पशु, यह
तो कसदियों के वश मे पड़ चुका है,
इसी मे फिर से खेत मोल लिए जाएंगे,
४४ और बिन्यामीन के देश मे, यरूशलेम
के आस पास, और यहूदा देश के अर्थात्
पहाड़ी देश, नीचे के देश और दक्खिन
देश के नगरों मे लोग गवाह बुलाकर खेत
मोल लेंगे, और दस्तावेज़ मे दस्तखत
और मुहर करेंगे, क्योंकि मैं उनके दिनों
को लौटा ले आऊंगा, यहोवा की यही
वाणी है ॥

३३ जिस समय यिर्मयाह पहरे के
आगन मे बन्द था, उस समय
यहोवा का वचन दूसरी बार उसके पास
पहुचा, २ यहोवा जो पृथ्वी का रचनेवाला
है, जो उसको स्थिर करता है*, उसका
नाम यहोवा है; वह यह कहता है, ३ मुझ
से प्रार्थना कर और मै तेरी सुनकर तुझे
बड़ी-बड़ी और कठिन† बातें बताऊंगा
जिन्हे तू अभी नही समझता ॥

४ क्योंकि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा
इस नगर के घरों और यहूदा के राजाओं
के भवनों के विषय मे जो इसलिये गिराए
जाते हैं कि दमदमो और तलवार के
साथ सुभीते से लड़ सकें, यो कहता है,
५ कसदियो से युद्ध करने को वे लोग
आते तो हैं, परन्तु मैं क्रोध और जलजलाहट
में आकर उनको मरवाऊंगा और उनकी
लोथें उसी स्थान में भर दूंगा; क्योंकि
उनकी दुष्टता के कारण मैं ने इस नगर
से मुख फेर लिया है। ६ देख, मै इस

* मूल में—पीछा।

* मूल में—गढ़ता।
† मूल में—कोठों से घिरी।

नगर का इलाज करके इसके निवासियों
को चंगा करूंगा; और उन पर पूरी
शान्ति और सच्चाई प्रगट करूंगा। ७ मैं
यहूदा और इस्राएल के बंधुओं को लौटा
ले आऊंगा, और उन्हें पहिले की नाईं
बसाऊंगा। ८ मैं उनको उनके सारे अधर्म
और पाप के काम से शुद्ध करूंगा जो
उन्हों ने मेरे विरुद्ध किए हैं; और उन्हो ने
जितने अधर्म और अपराध के काम मेरे
विरुद्ध किए हैं, उन सब को मैं क्षमा
करूंगा। ९ क्योंकि वे वह सब भलाई
के काम सुनेंगे जो मैं उनके लिये करूंगा
और वे सब कल्याण और शान्ति की
चर्चा सुनकर जो मैं उन से करूंगा, डरेंगे
और थरथराएंगे; वे पृथ्वी की उन जातियों
की दृष्टि मे मेरे लिये हर्षानेवाले और
स्तुति और शोभा का कारण हो जाएंगे॥

१० यहोवा यों कहता है, यह स्थान
जिसके विषय तुम लोग कहते हो कि
यह तो उजाड हो गया है, इस मे न तो
मनुष्य रह गया है और न पशु, अर्थात्
यहूदा देश के नगर और यरूशलेम की
सडकें जो ऐसी सुनसान पड़ी है कि उन
मे न तो कोई मनुष्य रहता है और न
कोई पशु, ११ इन्ही में हर्ष और आनन्द
का शब्द, दुल्हे-दुल्हिन का शब्द, और
इस बात के कहनेवालों का शब्द फिर
सुनाई पड़ेगा कि सेनाओं के यहोवा का
धन्यवाद करो, क्योंकि यहोवा भला है,
और उसकी करुणा सदा की है! और
यहोवा के भवन मे धन्यवादबलि लानेवालों
का भी शब्द सुनाई देगा; क्योंकि मैं
इस देश की दशा पहिले की नाईं ज्यों की
त्यों कर दूंगा *, यहोवा का यही वचन है।

* मूल में—क्योंकि मैं देश की बंधुआई को
लौटा लाऊंगा।

१२ सेनाओं का यहोवा कहता है: सब
गांवों समेत यह स्थान जो ऐसा उजाड
है कि इस मे न तो मनुष्य रह गया है
और न पशु, इसी मे भेड-बकरिया बैठाने-
वाले चरवाहे फिर बसेंगे। १३ पहाडी
देश में और नीचे के देश मे, दक्खिन देश
के नगरों मे, बिन्यामीन देश मे, और
यरूशलेम के आस पास, निदान यहूदा
देश के सब नगरो मे भेड-बकरिया फिर
गिन-गिनकर चराई * जाएगी, यहोवा का
यही वचन है॥

१४ यहोवा की यह भी वाणी है, देख,
ऐसे दिन आनेवाले हैं कि कल्याण का
जो वचन मैं ने इस्राएल और यहूदा के
घरानों के विषय मे कहा है, उसे पूरा
करूंगा। १५ उन दिनों मे और उन
समयों मे मैं दाऊद के वश मे धर्म की एक
डाल उगाऊंगा; और वह इस देश मे
न्याय और धर्म के काम करेगा। १६ उन
दिनों में यहूदा बचा रहेगा और यरूशलेम
निडर बसा रहेगा; और उसका नाम यह
रखा जाएगा अर्थात् यहोवा हमारी
धार्मिकता॥

१७ यहोवा यों कहता है, दाऊद के
कुल मे इस्राएल के घराने की गद्दी पर
विराजनेवाले सदैव बने रहेंगे, १८ और
लेवीय याजकों के कुलो मे प्रतिदिन मेरे
लिये होमबलि चढ़ानेवाले और अन्नबलि
जलानेवाले और मेलबलि चढ़ानेवाले सदैव
बने रहेंगे॥

१९ फिर यहोवा का यह वचन यिर्मयाह
के पास पहुंचा, यहोवा यो कहता है,
२० मैं ने दिन और रात के विषय मे
जो वाचा बान्धी है, जब तुम उसको ऐसा

* मूल में—आगे चलाई।

तोड सको कि दिन और रात अपने अपने
समय मे न हों, २१ तब ही जो वाचा
मै ने अपने दास दाऊद के सग बान्धी है
टूट सकेगी, कि तेरे वंश की गद्दी पर
विराजनेवाले सदैव बने रहेंगे, और मेरी
वाचा मेरी सेवा टहल करनेवाले लेवीय
याजकों के सग बन्धी रहेगी। २२ जैसा
आकाश की सेना की गिनती और समुद्र
की बालू के किनकों का परिमाण नही
हो सकता है उसी प्रकार मै अपने दास
दाऊद के वंश और अपने सेवक लेवियों
को बढाकर अनगिनित कर दूगा ।।

२३ यहोवा का यह वचन यिर्मयाह
के पास पहुंचा, क्या तू ने नही देखा
२४ कि ये लोग क्या कहते हैं, कि, जो
दो कुल यहोवा ने चुन लिए थे उन दोनों
से उस ने अब हाथ उठाया है? यह
कहकर कि ये मेरी प्रजा को तुच्छ जानते
है और कि यह जाति उनकी दृष्टि मे
गिर गई है। २५ यहोवा यों कहता है,
यदि दिन और रात के विषय मेरी वाचा
अटल न रहे, और यदि आकाश और
पृथ्वी के नियम मेरे ठहराए हुए न रह
जाए, २६ तब ही मै याकूब के वश से
हाथ उठाऊगा, और इब्राहीम, इसहाक
और याकूब के वश पर प्रभुता करने के
लिये अपने दास दाऊद के वंश मे से
किसी को फिर न ठहराऊगा। परन्तु
इसके विपरीत मै उन पर दया करके
उनको बंधुआई से लौटा लाऊगा ।।

३४ जब बाबुल का राजा नबूकद-
नेस्सर अपनी सारी सेना समेत
और पृथ्वी के जितने राज्य उसके वश
मे थे, उन सभों के लोगों समेत यरूशलेम
और उसके सब गांवों से लड़ रहा था,
तब यहोवा का यह वचन यिर्मयाह के
पास पहुचा, २ इस्राएल का परमेश्वर
यहोवा यों कहता है, जाकर यहूदा के
राजा सिदकिय्याह से कह, यहोवा यों
कहता है, कि देख, मै इस नगर को बाबुल
के राजा के वश मे कर देने पर हूं, और
वह इसे फुकवा देगा। ३ और तू उसके
हाथ से न बचेगा, निश्चय पकडा जाएगा
और उसके वश में कर दिया जाएगा;
और तेरी आंखे बाबुल के राजा को देखेंगी,
और तुम आम्हने-साम्हने बाते करोगे;
और तू बाबुल को जाएगा। ४ तौभी
हे यहूदा के राजा सिदकिय्याह, यहोवा
का यह भी वचन सुन जिसे यहोवा तेरे
विषय मे कहता है, कि तू तलवार से
मारा न जाएगा। ५ तू शान्ति के साथ
मरेगा। और जैसा तेरे पितरों के लिये
अर्थात् जो तुझ से पहिले राजा थे, उनके
लिये सुगन्ध द्रव्य जलाया गया, वैसा ही
तेरे लिये भी जलाया जाएगा; और लोग
यह कहकर, हाय मेरे प्रभु! तेरे लिये
छाती पीटेंगे, यहोवा की यही वाणी है ।।

६ ये सब वचन यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता
ने यहूदा के राजा सिदकिय्याह से यरूशलेम
मे उस समय कहे, ७ जब बाबुल के
राजा की सेना यरूशलेम से और यहूदा
के जितने नगर बच गए थे, उन से अर्थात्
लाकीश और अजेका से लड़ रही थी;
क्योंकि यहूदा के जो गढ़वाले नगर थे उन
मे से केवल वे ही रह गए थे ।।

८ यहोवा का वह वचन यिर्मयाह के
पास उस समय आया जब सिदकिय्याह
राजा ने सारी प्रजा से जो यरूशलेम में
थी यह वाचा बन्धाई कि दासों के स्वाधीन
होने का प्रचार किया जाए, ६ कि सब
लोग अपने अपने दास-दासी को जो इब्री

वा इब्रिन हों स्वाधीन करके जाने दें, और कोई अपने यहूदी भाई से फिर अपनी सेवा न कराए।
१० तब सब हाकिमों और सारी प्रजा ने यह प्रण किया कि हम अपने अपने दास-दासियों को स्वतंत्र कर देंगे और फिर उन से अपनी सेवा न कराएंगे; सो उस प्रण के अनुसार उनको स्वतंत्र कर दिया।
११ परन्तु इसके बाद वे फिर गए और जिन दास-दासियों को उन्हों ने स्वतत्र करके जाने दिया था उनको फिर अपने वश में लाकर दास और दासी बना लिया।
१२ तब यहोवा की ओर से यह वचन यिर्मयाह के पास पहुचा,
१३ इस्राएल का परमेश्वर यहोवा तुम से यों कहता है, जिस समय मै तुम्हारे पितरों को दासत्व के घर अर्थात् मिस्र देश से निकाल ले आया, उस समय मै ने आप उन से यह कहकर वाचा बान्धी
१४ कि तुम्हारा जो इब्री भाई तुम्हारे हाथ मे बेचा जाए उसको तुम सातवें बरस मे छोड देना; छः बरस तो वह तुम्हारी सेवा करे परन्तु इसके बाद तुम उसको स्वतत्र करके अपने पास से जाने देना। परन्तु तुम्हारे पितरों ने मेरी न सुनी, न मेरी ओर कान लगाया।
१५ तुम अभी फिरे तो थे और अपने अपने भाई को स्वतत्र कर देने का प्रचार कराके जो काम मेरी दृष्टि मे भला है उसे तुंम ने किया भी था, और जो भवन मेरा कहलाता है उस मे मेरे साम्हने वाचा भी बान्धी थी;
१६ पर तुम भटक गए और मेरा नाम इस रीति से अशुद्ध किया कि जिन दास-दासियों को तुम स्वतंत्र करके उनकी इच्छा पर छोड़ चुके थे उन्हें तुम ने फिर अपने वश मे कर लिया है, और वे फिर तुम्हारे दास-दासियां बन गए है।
१७ इस कारण यहोवा यों कहता है कि तुम ने जो मेरी आज्ञा के अनुसार अपने अपने भाई के स्वतंत्र होने का प्रचार नही किया, सो यहोवा का यह वचन है, सुनो, मै तुम्हारे इस प्रकार से स्वतंत्र होने का प्रचार करता हूं कि तुम तलवार, मरी और महंगी में पड़ोगे; और मैं ऐसा करूंगा कि तुम पृथ्वी के राज्य राज्य में मारे मारे फिरोगे।
१८ और जो लोग मेरी वाचा का उल्लंघन करते हैं और जो प्रण उन्हों ने मेरे साम्हने और बछड़े को दो भाग करके उसके दोनों भागों के बीच होकर किया परन्तु उसे पूरा न किया,
१९ अर्थात् यहूदा देश और यरू-शलेम नगर के हाकिम, खोजे, याजक और साधारण लोग जो बछड़े के भागों के बीच होकर गए थे,
२० उनको मै उनके शत्रुओं अर्थात् उनके प्राण के खोजियों के वश में कर दूगा और उनकी लोथ आकाश के पक्षियों और मैदान के पशुओं का आहार हो जाएंगी।
२१ और मै यहूदा के राजा सिदकिय्याह और उसके हाकिमों को उनके शत्रुओं और उनके प्राण के खोजियों अर्थात् बाबुल के राजा की सेना के वश मे कर दूगा जो तुम्हारे साम्हने से चली. गई है।
२२ यहोवा का यह वचन है कि देखो, मैं उनको आज्ञा देकर इस नगर के पास लौटा ले आऊंगा और वे लड़कर इसे ले लेंगे और फूक देंगे; और यहूदा के नगरों को मै ऐसा उजाड़ दूंगा कि कोई उन मे न रहेगा॥

३५ योशिय्याह के पुत्र यहूदा के राजा यहोयाकीम के राज्य मे यहोवा की ओर से यह वचन यिर्मयाह के

पास पहुंचा: २ रेकाबियों के घराने के
पास जाकर उन से बातें कर और उन्हें
यहोवा के भवन की एक कोठरी में ले
जाकर दाखमधु पिला। ३ तब मैं ने
याजन्याह को जो हबस्सिन्याह का पोता
और यिर्मयाह का पुत्र था, और उसके
भाइयों और सब पुत्रों को, निदान रेकाबियों
के सारे घराने को साथ लिया। ४ और
मैं उनको परमेश्वर के भवन में, यिग्दल्याह
के पुत्र हानान, जो परमेश्वर का एक
जन था, उसकी कोठरी में ले आया जो
हाकिमों की उस कोठरी के पास थी और
शल्लूम के पुत्र डेवढ़ी के रखवाले मासेयाह
की कोठरी के ऊपर थी। ५ तब मैं ने
रेकाबियों के घराने को दाखमधु से भरे
हुए हंडे और कटोरे देकर कहा, दाखमधु
पीओ। ६ उन्हों ने कहा, हम दाखमधु
न पीएंगे क्योंकि रेकाब के पुत्र योनादाब
ने जो हमारा पुरखा था हम को यह
आज्ञा दी थी कि तुम कभी दाखमधु न
पीना; न तुम, न तुम्हारे पुत्र। ७ न
घर बनाना, न बीज बोना, न दाख की
बारी लगाना, और न उनके अधिकारी
होना; परन्तु जीवन भर तम्बुओं ही में
रहना जिस से जिस देश में तुम परदेशी
हो, उस में बहुत दिन तक जीते रहो।
८ इसलिये हम रेकाब के पुत्र अपने
पुरखा योनादाब की बात मानकर, उसकी
सारी आज्ञाओं के अनुसार चलते हैं, न
हम और न हमारी स्त्रियां वा पुत्र-पुत्रियां
कभी दाखमधु पीती हैं, ९ और न हम
घर बनाकर उन में रहते हैं। हम न
दाख की बारी, न खेत, और न बीज
रखते हैं; १० हम तम्बुओं ही में रहा
करते हैं, और अपने पुरखा योनादाब की
बात मानकर उसकी सारी आज्ञाओं के
अनुसार काम करते हैं। ११ परन्तु जब
बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर ने इस देश
पर चढ़ाई की, तब हम ने कहा, चलो,
कसदियों और अरामियों के दलों के डर
के मारे यरूशलेम में जाएं। इस कारण
हम अब यरूशलेम में रहते हैं॥

१२ तब यहोवा का यह वचन यिर्मयाह
के पास पहुंचा। १३ इस्राएल का
परमेश्वर सेनाओं का यहोवा यों कहता है
कि जाकर यहूदा देश के लोगों और
यरूशलेम नगर के निवासियों से कह,
यहोवा की यह वाणी है, क्या तुम शिक्षा
मानकर मेरी न सुनोगे? १४ देखो,
रेकाब के पुत्र योनादाब ने जो आज्ञा
अपने वंश को दी थी कि तुम दाखमधु
न पीना सो तो मानी गई है यहां तक कि
आज के दिन भी वे लोग कुछ नहीं पीते,
वे अपने पुरखा की आज्ञा मानते हैं;
पर यद्यपि मैं तुम से बड़े यत्न से कहता
आया हूं, तौभी तुम ने मेरी नहीं सुनी।
१५ मैं तुम्हारे पास अपने सारे दास
नबियों को बड़ा यत्न करके* यह कहने
को भेजता आया हूं कि अपनी बुरी चाल
से फिरो, और अपने काम सुधारो, और
दूसरे देवताओं के पीछे जाकर उनकी
उपासना मत करो तब तुम इस
देश में जो मैं ने तुम्हारे पितरों को दिया
था और तुम को भी दिया है, बसने
पाओगे। पर तुम ने मेरी ओर कान
नहीं लगाया न मेरी सुनी है। १६ देखो
रेकाब के पुत्र योनादाब के वंश ने तो
अपने पुरखा की आज्ञा को मान लिया पर
तुम ने मेरी नहीं सुनी। १७ इसलिये
सेनाओं का परमेश्वर यहोवा, जो इस्राएल

* मूल में—तड़के उठकर।

का परमेश्वर है, यों कहता है कि देखो,
यहूदा देश और यरूशलेम नगर के सारे
निवासियों पर जितनी विपत्ति डालने
की मैं ने चर्चा की है वह उन पर अब
डालता हूं; क्योंकि मैं ने उनको सुनाया
पर उन्हों ने नहीं सुना, मैं ने उनको
बुलाया पर उन्हों ने उत्तर न दिया ॥
१८ और रेकाबियों के घराने से
यिर्मयाह ने कहा, इस्राएल का परमेश्वर
सेनाओं का यहोवा तुम से यों कहता है,
इसलिये कि तुम ने जो अपने पुरखा
योनादाब की आज्ञा मानी, वरन उसकी
सब आज्ञाओं को मान लिया और जो
कुछ उस ने कहा उसके अनुसार काम
किया है, १९ इसलिये इस्राएल का
परमेश्वर सेनाओं का यहोवा यों कहता
है, रेकाब के पुत्र योनादाब के वंश मे
सदा ऐसा जन पाया जाएगा जो मेरे
सम्मुख खड़ा रहे ॥

३६ फिर योशिय्याह के पुत्र यहूदा
के राजा यहोयाकीम के राज्य
के चौथे बरस में यहोवा की ओर से यह
वचन यिर्मयाह के पास पहुंचा, २ एक
पुस्तक लेकर जितने वचन मैं ने तुझ से
योशिय्याह के दिनों से लेकर अर्थात् जब
मैं तुझ से बातें करने लगा उस समय से
आज के दिन तक इस्राएल और यहूदा
और सब जातियों के विषय में कहे हैं,
सब को उस मे लिख। ३ क्या जाने
यहूदा का घराना उस सारी विपत्ति का
समाचार सुनकर जो मैं उन पर डालने
की कल्पना कर रहा हूं अपनी बुरी चाल
से फिरे और मैं उनके अधर्म और पाप को
क्षमा करूं। ४ सो यिर्मयाह ने नेरिय्याह
के पुत्र बारूक को बुलाया, और बारूक
ने यहोवा के सब वचन जो उस ने यिर्मयाह
से कहे थे, उसके मुख से सुनकर पुस्तक
में लिख दिए। ५ फिर यिर्मयाह ने
बारूक को आज्ञा दी और कहा, मैं तो
बन्धा हुआ हूं, मैं यहोवा के भवन मे नहीं
जा सकता। ६ सो तू उपवास के दिन
यहोवा के भवन में जाकर उसके जो वचन
तू ने मुझ से सुनकर लिखे हैं, पुस्तक में
से लोगों को पढ़कर सुनाना, और जितने
यहूदी लोग अपने अपने नगरों से आएंगे,
उनको भी पढ़कर सुनाना। ७ क्या जाने
वे यहोवा से गिड़गिड़ाकर प्रार्थना करें
और अपनी अपनी बुरी चाल से फिरें;
क्योंकि जो क्रोध और जलजलाहट यहोवा
ने अपनी इस प्रजा पर भड़काने को कहा
है, वह बड़ी है। ८ यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता
की इस आज्ञा के अनुसार नेरिय्याह के
पुत्र बारूक ने, यहोवा के भवन में उस
पुस्तक में से उसके वचन पढ़कर सुनाए ॥
९ और योशिय्याह के पुत्र यहूदा के
राजा यहोयाकीम के राज्य के पांचवें बरस
के नौवें महीने में यरूशलेम में जितने
लोग थे, और यहूदा के नगरों से जितने
लोग यरूशलेम में आए थे, उन्हों ने यहोवा
के साम्हने उपवास करने का प्रचार
किया। १० तब बारूक ने यहोवा के
भवन मे सब लोगों को शापान के पुत्र
गमर्याह जो प्रधान था, उसकी कोठरी
में जो ऊपर के आंगन में यहोवा के भवन
के नये फाटक के पास थी, यिर्मयाह के
सब वचन पुस्तक में से पढ़ सुनाए ॥
११ तब शापान के पुत्र गमर्याह के
बेटे मीकायाह ने यहोवा के सारे वचन
पुस्तक में से सुने। १२ और वह राजभवन
के प्रधान की कोठरी में उतर गया, और
क्या देखा कि वहां एलीशामा प्रधान और

शमायाह् का पुत्र दलायाह् और अकबोर
का पुत्र एलनातान और शापान का पुत्र
गमर्याह् और हनन्याह् का पुत्र सिदकिय्याह्
और सब हाकिम बैठे हुए हैं। १३ और
मीकायाह् ने जितने वचन उस समय सुने,
जब बारूक ने पुस्तक में से लोगों को पढ़
सुनाए थे, वे सब वर्णन किए। १४ उन्हें
सुनकर सब हाकिमों ने यहूदी को जो
नतन्याह् का पुत्र और शेलेम्याह् का पोता
और कूशी का परपोता था, बारूक के पास
यह कहने को भेजा, कि जिस पुस्तक मे
से तू ने सब लोगों को पढ़ सुनाया है,
उसे अपने हाथ मे लेता आ। सो नेरिय्याह्
का पुत्र बारूक वह पुस्तक हाथ मे लिए
हुए उनके पास आया। १५ तब उन्हों
ने उस से कहा, अब बैठ जा और हमें यह
पढ़कर सुना। तब बारूक ने उनको
पढ़कर सुना दिया। १६ जब वे उन
सब वचनों को सुन चुके, तब थरथराते
हुए एक दूसरे को देखने लगे; और उन्हों
ने बारूक से कहा, हम निश्चय राजा से इन
सब वचनों का वर्णन करेंगे। १७ फिर
उन्हों ने बारूक से कहा, हम से कह,
क्या तू ने ये सब वचन उसके मुख से
सुनकर लिखे? १८ बारूक ने उन से
कहा, वह ये सब वचन अपने मुख से
मुझे सुनाता गया और मै इन्हें पुस्तक में
स्याही से लिखता गया। १९ तब हाकिमों
ने बारूक से कहा, जा, तू अपने आपको
और यिर्मयाह् को छिपा, और कोई न
जानने पाए कि तुम कहां हो। २० तब
वे पुस्तक को एलीशामा प्रधान की कोठरी
में रखकर राजा के पास आंगन में आए;
और राजा को वे सब वचन कह सुनाए।
२१ तब राजा ने यहूदी को पुस्तक ले
आने के लिये भेजा, उस ने उसे एलीशामा
प्रधान की कोठरी में से लेकर राजा को
और जो हाकिम राजा के आस पास खड़े
थे उनको भी पढ़ सुनाया। २२ राजा
शीतकाल के भवन मे बैठा हुआ था,
क्योंकि नौवा महीना था और उसके
साम्हने अंगीठी जल रही थी। २३ जब
यहूदी तीन चार पृष्ठ पढ़ चुका, तब
उस ने उसे चाकू से काटा और जो आग
अंगीठी में थी उस मे फेंक दिया; सो
अंगीठी की आग में पूरी पुस्तक जलकर
भस्म हो गई। २४ परन्तु न कोई डरा
और न किसी ने अपने कपड़े फाड़े, अर्थात् न
तो राजा ने और न उसके कर्मचारियों मे से
किसी ने ऐसा किया, जिन्हों ने वे सब वचन
सुने थे। २५ एलनातान, और दलायाह्,
और गमर्याह् ने तो राजा से बिनती भी
की थी कि पुस्तक को न जलाए, परन्तु
उस ने उनकी एक न सुनी। २६ और राजा
ने राजपुत्र यरहमेल को और अज्रीएल
के पुत्र सरायाह् को और अब्देल के पुत्र
शेलेम्याह् को आज्ञा दी कि बारूक लेखक
और यिर्मयाह् भविष्यद्वक्ता को पकड़
लें, परन्तु यहोवा ने उनको छिपा रखा॥

२७ जब राजा ने उन वचनों की
पुस्तक को जो बारूक ने यिर्मयाह् के
मुख से सुन सुनकर लिखी थी, जला दिया,
तब यहोवा का यह वचन यिर्मयाह् के
पास पहुंचा कि २८ फिर एक और पुस्तक
लेकर उस मे यहूदा के राजा यहोयाकीम
की जलाई हुई पहिली पुस्तक के सब
वचन लिख दे। २९ और यहूदा के
राजा यहोयाकीम के विषय मे कह कि
यहोवा यों कहता है, तू ने उस पुस्तक को
यह कहकर जला दिया है कि तू ने उस में
यह क्यों लिखा है कि बाबुल का राजा
निश्चय आकर इस देश को नाश करेगा,

और उस में न तो मनुष्य को छोड़ेगा और
न पशु को। ३० इसलिये यहोवा यहूदा
के राजा यहोयाकीम के विषय में यों कहता
है, कि उसका कोई दाऊद की गद्दी पर
विराजमान न रहेगा; और उसकी लोथ
ऐसी फेंक दी जाएगी कि दिन को घाम
में और रात को पाले में पड़ी रहेगी।
३१ और मैं उसको और उसके वंश
और कर्मचारियों को उनके अधर्म का
दण्ड दूंगा; और जितनी विपत्ति मैं ने
उन पर और यरूशलेम के निवासियों
और यहूदा के सब लोगों पर डालने को
कहा है, और जिसको उन्हों ने सच नहीं
माना, उन सब को मैं उन पर डालूंगा।
३२ तब यिर्मयाह ने दूसरी पुस्तक लेकर
नेरिय्याह के पुत्र बारूक लेखक को दी,
और जो पुस्तक यहूदा के राजा यहोयाकीम
ने आग में जला दी थी, उस में के सब
वचनों को बारूक ने यिर्मयाह के मुख
से सुन सुनकर उस में लिख दिए; और
उन वचनों में उनके समान और भी बहुत
सी बातें बढ़ा दी गईं॥

३७ और यहोयाकीम के पुत्र
कोन्याह के स्थान पर योशिय्याह
का पुत्र सिदकिय्याह राज्य करने लगा,
क्योंकि बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर ने
उसी को यहूदा देश में राजा ठहराया था।
२ परन्तु न तो उस ने, न उसके कर्मचारियों
ने, और न साधारण लोगों ने यहोवा के
वचनों को माना जो उस ने यिर्मयाह
भविष्यद्वक्ता के द्वारा कहा था॥

३ सिदकिय्याह राजा ने शेलेम्याह के
पुत्र यहूकल और मासेयाह के पुत्र सपन्याह
याजक को यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता के पास
यह कहला भेजा, कि, हमारे निमित्त
हमारे परमेश्वर यहोवा से प्रार्थना कर।
४ उस समय यिर्मयाह बन्दीगृह में न
डाला गया था, और लोगों के बीच आया
जाया करता था। ५ उस समय फिरौन
की सेना चढ़ाई के लिये मिस्र से निकली;
तब कसदी जो यरूशलेम को घेरे हुए थे,
उसका समाचार सुनकर यरूशलेम के
पास से चले गए। ६ तब यहोवा का
यह वचन यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता के पास
पहुंचा, ७ इस्राएल का परमेश्वर यहोवा
यों कहता है, यहूदा के जिस राजा ने
तुम को प्रार्थना करने के लिये मेरे पास
भेजा है, उस से यों कहो, कि देख, फिरौन
की जो सेना तुम्हारी सहायता के लिये
निकली है वह अपने देश मिस्र में लौट
जाएगी। ८ और कसदी फिर वापिस
आकर इस नगर से लड़ेंगे; वे इसको ले
लेंगे और फूंक देंगे। ९ यहोवा यों कहता
है, यह कहकर तुम अपने अपने मन में
धोखा न खाओ कि कसदी हमारे पास से
निश्चय चले गए हैं; क्योंकि वे नहीं
चले गए। १० क्योंकि यदि तुम ने
कसदियों की सारी सेना को जो तुम से
लड़ती है, ऐसा मार भी लिया होता
कि उन में से केवल घायल लोग रह जाते,
तौभी वे अपने अपने तम्बू में से उठकर
इस नगर को फूंक देते॥

११ जब कसदियों की सेना फिरौन
की सेना के डर के मारे यरूशलेम के पास
से कूच कर गई, १२ तब यिर्मयाह यरू-
शलेम से निकलकर बिन्यामीन के देश की
ओर इसलिये जा निकला कि वहां से
और लोगों के संग अपना अंश ले।
१३ जब वह बिन्यामीन के फाटक में
पहुंचा, तब यिरिय्याह नामक पहरुओं का
एक सरदार वहां था जो शेलेम्याह का

पुत्र और हनन्याह का पोता था, और
उस ने यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता को यह
कहकर पकड़ लिया, तू कसदियों के पास
भागा जाता है। १४ तब यिर्मयाह ने
कहा, यह झूठ है; मैं कसदियों के पास
नही भागा जाता हूं। परन्तु यिरिय्याह
ने उसकी एक न मानी, सो वह उसे
पकड़कर हाकिमों के पास ले गया।
१५ तब हाकिमों ने यिर्मयाह से क्रोधित
होकर उसे पिटवाया, और योनातान
प्रधान के घर मे बन्दी बनाकर डलवा
दिया; क्योंकि उन्हों ने उसको साधारण
बन्दीगृह बना दिया था ॥

१६ यिर्मयाह उस तलघर मे जिस मे
कई एक कोठरियां थीं, रहने लगा।
१७ उसके बहुत दिन बीतने पर
सिदकिय्याह राजा ने उसको बुलवा भेजा,
और अपने भवन में उस से छिपकर यह
प्रश्न किया, क्या यहोवा की ओर से कोई
वचन पहुंचा है? यिर्मयाह ने कहा, हां,
पहुंचा है। वह यह है, कि तू बाबुल के
राजा के वश मे कर दिया जाएगा।
१८ फिर यिर्मयाह ने सिदकिय्याह राजा
से कहा, मै ने तेरा, तेरे कर्मचारियों का,
व तेरी प्रजा का क्या अपराध किया है,
कि तुम लोगों ने मुझ को बन्दीगृह मे डल-
वाया है? १९ तुम्हारे जो भविष्यद्वक्ता
तुम से भविष्यद्वाणी करके कहा
करते थे कि बाबुल का राजा तुम पर
और इस देश पर चढ़ाई नही करेगा, वे
अब कहां है? २० अब, हे मेरे प्रभु, हे
राजा, मेरी प्रार्थना ग्रहण कर कि मुझे
योनातान प्रधान के घर में फिर न भेज,
नहीं तो मैं वहां मर जाऊंगा। २१ तब
सिदकिय्याह राजा की आज्ञा से यिर्मयाह
पहरे के आंगन में रखा गया, और जब
तक नगर की सब रोटी न चुक गई, तब
तक उसको रोटीवालों की दूकान मे से
प्रतिदिन एक रोटी दी जाती थी। और
यिर्मयाह पहरे के आगन मे रहने लगा ॥

३८ फिर जो वचन यिर्मयाह सब
लोगों से कहता था, उनको मत्तान
के पुत्र शपन्याह, पशहूर के पुत्र गदल्याह,
शेलेम्याह के पुत्र यूकल और मल्किय्याह
के पुत्र पशहूर ने सुना, २ कि, यहोवा
यों कहता है कि जो कोई इस नगर में
रहेगा वह तलवार, महंगी और मरी से
मरेगा; परन्तु जो कोई कसदियों के पास
निकल भागे वह अपना प्राण बचाकर
जीवित रहेगा। ३ यहोवा यों कहता है,
यह नगर बाबुल के राजा की सेना के
वश मे कर दिया जाएगा और वह इसको
ले लेगा। ४ इसलिये उन हाकिमों ने
राजा से कहा कि उस पुरुष को मरवा डाल,
क्योंकि वह जो इस नगर मे बचे हुए योद्धाओं
और अन्य सब लोगों से ऐसे ऐसे वचन
कहता है जिस से उनके हाथ पांव ढीले
हो जाते है। क्योंकि वह पुरुष इस प्रजा
के लोगों की भलाई नहीं वरन बुराई ही
चाहता है। ५ सिदकिय्याह राजा ने कहा,
सुनो, वह तो तुम्हारे वश मे है; क्योंकि
ऐसा नहीं हो सकता कि राजा तुम्हारे
विरुद्ध कुछ कर सके। ६ तब उन्हों ने
यिर्मयाह को लेकर राजपुत्र मल्किय्याह
के उस गड़हे मे जो पहरे के आंगन में
था, रस्सियों से उतारकर डाल दिया।
और उस गड़हे में पानी नहीं केवल दलदल
था, और यिर्मयाह कीचड़ में धंस गया ॥

७ उस समय राजा बिन्यामीन के
फाटक के पास बैठा था सो जब एबेदमेलेक
कूशी ने जो राजभवन में एक खोजा था,

सुना, कि उन्हों ने यिर्मयाह को गड़हे
में डाल दिया है—८ तब एबेदमेलेक
राजभवन से निकलकर राजा से कहने
लगा, ९ हे मेरे स्वामी, हे राजा, उन
लोगों ने यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता से जो
कुछ किया है वह बुरा किया है, क्योंकि
उन्हों ने उसको गड़हे मे डाल दिया है;
वहा वह भूख से मर जाएगा क्योंकि नगर
मे कुछ रोटी नहीं रही है। १० तब राजा
ने एबेदमेलेक कूशी को यह आज्ञा दी कि
यहां से तीस पुरुष साथ लेकर यिर्मयाह
भविष्यद्वक्ता को मरने से पहिले गडहे
मे से निकाल। ११ सो एबेदमेलेक उतने
पुरुषों को साथ लेकर राजभवन के भण्डार
के तलघर मे गया, और वहा से फटे-
पुराने कपडे और चिथडे लेकर यिर्मयाह
के पास उस गडहे मे रस्सियों से उतार
दिए। १२ और एबेदमेलेक कूशी ने
यिर्मयाह से कहा, ये पुराने कपडे और
चिथडे अपनी कांखों मे रस्सियो के नीचे
रख ले। सो यिर्मयाह ने वैसा ही किया।
१३ तब उन्हों ने यिर्मयाह को रस्सियो
से खींचकर, गड़हे मे से निकाला। और
यिर्मयाह पहरे के आंगन में रहने लगा।।

१४ सिदकिय्याह राजा ने यिर्मयाह
भविष्यद्वक्ता को यहोवा के भवन के
तीसरे द्वार मे अपने पास बुलवा भेजा।
और राजा ने यिर्मयाह से कहा, मै तुझ
से एक बात पूछता हू; मुझ से कुछ न
छिपा। १५ यिर्मयाह ने सिदकिय्याह से
कहा, यदि मै तुझे बताऊ, तो क्या तू
मुझे मरवा न डालेगा? और चाहे मै तुझे
सम्मति भी दू, तौभी तू मेरी न मानेगा।
१६ तब सिदकिय्याह राजा ने अकेले मे
यिर्मयाह से शपथ खाई, यहोवा जिस ने
हमारा यह जीव रचा है, उसके जीवन
की सौगन्ध न मै तो तुझे मरवा डालूगा,
और न उन मनुष्यों के वश मे कर दूगा
जो तेरे प्राण के खोजी है।।

१७ यिर्मयाह ने सिदकिय्याह से कहा,
सेनाओं का परमेश्वर यहोवा जो इस्राएल
का परमेश्वर है, वह यो कहता है, यदि
तू बाबुल के राजा के हाकिमों के पास
सचमुच निकल जाए, तब तो तेरा प्राण
बचेगा, और यह नगर फूका न जाएगा,
और तू अपने घराने समेत जीवित रहेगा।
१८ परन्तु, यदि तू बाबुल के राजा के
हाकिमों के पास न निकल जाए, तो यह
नगर कसदियों के वश मे कर दिया
जाएगा, और वे इसे फूक देगे, और तू
उनके हाथ से बच न सकेगा। १९ सिद-
किय्याह ने यिर्मयाह से कहा, जो यहूदी
लोग कसदियो के पास भाग गए है, मै
उन से डरता हू, ऐसा न हो कि मै उनके
वश मे कर दिया जाऊ और वे मुझ से
ठट्ठा करे। २० यिर्मयाह ने कहा, तू
उनके वश मे न कर दिया जाएगा; जो
कुछ मै तुझ से कहता हू उसे यहोवा की
बात समझकर मान ले तब तेरा भला
होगा, और तेरा प्राण बचेगा। २१ और
यदि तू निकल जाना स्वीकार न करे
तो जो बात यहोवा ने मुझे दर्शन के द्वारा
बताई है, वह यह है: २२ देख, यहूदा
के राजा के रनवास में जितनी स्त्रियां
रह गई है, वे बाबुल के राजा के हाकिमों
के पास निकाल कर पहुचाई जाएंगी, और
वे तुझ से कहेंगी, तेरे मित्रों ने तुझे बहकाया,
और उनकी इच्छा पूरी हो गई; और
जब तेरे पांव कीच में धंस गए तो वे
पीछे फिर गए हैं।।

२३ तेरी सब स्त्रियां और लड़केबाले
कसदियों के पास निकाल कर पहुंचाए

जाएंगे; और तू भी कसदियों के हाथ
से न बचेगा, वरन तू पकडकर बाबुल
के राजा के वश मे कर दिया जाएगा
और इस नगर के फूंके जाने का कारण
तू ही होगा ।।
२४ तब सिदकिय्याह ने यिर्मयाह से
कहा, इन बातों को कोई न जानने पाए,
तो तू मारा न जाएगा । २५ यदि हाकिम
लोग यह सुनकर कि मैं ने तुझ से बातचीत
की है तेरे पास आकर कहने लगें, हमे
बता कि तू ने राजा से क्या कहा, हम से
कोई बात न छिपा, और हम तुझे न
मरवा डालेंगे, और यह भी बता, कि
राजा ने तुझ से क्या कहा, २६ तो तू
उन से कहना, कि मैं ने राजा से गिडगिडा-
कर बिनती की थी कि मुझे योनातान
के घर मे फिर वापिस न भेज नही तो वहां
मर जाऊंगा । २७ फिर सब हाकिमों ने
यिर्मयाह के पास आकर पूछा, और जैसा
राजा ने उसको आज्ञा दी थी, ठीक वैसा
ही उस ने उनको उत्तर दिया । सो वे
उस से और कुछ न बोले और न वह
भेद खुला । २८ इस प्रकार जिस दिन
यरूशलेम ले लिया गया उस दिन तक
वह पहरे के आगन ही मे रहा ।।

३९ यहूदा के राजा सिदकिय्याह
के राज्य के नौवे वर्ष के दसवे
महीने में, बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर
ने अपनी सारी सेना समेत यरूशलेम पर
चढाई करके उसे घेर लिया । २ और
सिदकिय्याह के राज्य के ग्यारहवे वर्ष
के चौथे महीने के नौवे दिन को उस
नगर की शहरपनाह तोडी गई । ३ सो
जब यरूशलेम ले लिया गया, तब
नेर्गलसरेसेर, और समगर्नबो, और खोजों
का प्रधान सर्सकीम, और मगों का प्रधान
नेर्गलसरेसेर आदि, बाबुल के राजा के
सब हाकिम बीच के फाटक मे प्रवेश करके
बैठ गए । ४ जब यहूदा के राजा सिद-
किय्याह और सब योद्धाओं ने उन्हे देखा
तब रात ही रात राजा की बारी के
मार्ग से दोनों भीतों के बीच के फाटक से
होकर नगर से निकलकर भाग चले और
अराबा का मार्ग लिया । ५ परन्तु
कसदियों की सेना ने उनको खदेडकर
सिदकिय्याह को यरीहो के अराबा में
जा लिया और उनको बाबुल के राजा
नबूकदनेस्सर के पास हमात देश के रिबला
मे ले गए, और उस ने वहां उसके दण्ड
की आज्ञा दी । ६ तब बाबुल के राजा
ने सिदकिय्याह के पुत्रों को उसकी आंखों
के साम्हने रिबला मे घात किया, और
सब कुलीन यहूदियों को भी घात किया ।
७ उस ने सिदकिय्याह की आंखों को
फुडवा डाला और उसको बाबुल ले जाने
के लिये बेडियों से जकडवा रखा ।
८ कसदियों ने राजभवन और प्रजा के
घरों को आग लगाकर फूक दिया, और
यरूशलेम की शहरपनाह को ढा दिया ।
९ तब जल्लादों का प्रधान नबूजरदान
प्रजा के बचे हुओं को जो नगर में रह
गए थे, और जो लोग उसके पास भाग
आए थे उनको अर्थात् प्रजा में से जितने
रह गए उन सब को बंधुआ करके बाबुल
को ले गया । १० परन्तु प्रजा में से जो ऐसे
कंगाल थे जिनके पास कुछ न था, उनको
जल्लादों का प्रधान नबूजरदान यहूदा देश
में छोड गया, और जाते समय उनको
दाख की बारिया और खेत दे दिए ।।
११ बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर ने
जल्लादों के प्रधान नबूजरदान को यिर्मयाह

के विषय में यह आज्ञा दी, १२ कि उसको
लेकर उस पर कृपादृष्टि बनाए रखना और
उसकी कुछ हानि न करना; जैसा वह तुझ
से कहे वैसा ही उस से व्यवहार करना।
१३ सो जल्लादों के प्रधान नबूजरदान
और खोजों के प्रधान नबूसजबान और
मगों के प्रधान नेर्गलसरेमेर ज्योतिषियों के
सरदार, १४ और बाबुल के राजा के सब
प्रधानों ने, लोगों को भेजकर यिर्मयाह
को पहरे के आंगन में से बुलवा लिया
और गदल्याह को जो अहीकाम का पुत्र
और शापान का पोता था सौंप दिया
कि वह उसे घर पहुंचाए। तब से वह
लोगों के साथ रहने लगा॥

१५ जब यिर्मयाह पहरे के आंगन में
कैद था, तब यहोवा का यह वचन उसके
पास पहुंचा, १६ कि, जाकर एबेदमेलेक
कूशी से कह कि इस्राएल का परमेश्वर
सेनाओं का यहोवा तुझ से यो कहता है,
देख, मै अपने वे वचन जो मैं ने इस नगर के
विषय में कहे है इस प्रकार पूरा करूंगा कि
इसका कुशल न होगा, हानि ही होगी, और
उस समय उनका पूरा होना तुझे दिखाई
पड़ेगा। १७ परन्तु यहोवा की यह वाणी
है कि उस समय मे तुझे बचाऊंगा, और
जिन मनुष्यों से तू भय खाता है, तू उनके
वश में नही किया जाएगा। १८ क्योंकि
मैं तुझे निश्चय बचाऊंगा, और तू तलवार
से न मरेगा, तेरा प्राण बचा रहेगा, यहोवा
की यह वाणी है। यह इस कारण होगा,
कि तू ने मुझ पर भरोसा रखा है॥

४० जब जल्लादों के प्रधान
नबूजरदान ने यिर्मयाह को रामा
में उन सब यरूशलेमी और यहूदी बंधुओं
के बीच हथकड़ियों से बन्धा हुआ पाकर
जो बाबुल जाने को थे छुड़ा लिया, उसके
बाद यहोवा का वचन उसके पास पहुचा।
२ जल्लादों के प्रधान नबूजरदान ने
यिर्मयाह को उस समय अपने पास बुला
लिया, और कहा, इस स्थान पर यह जो
विपत्ति पड़ी है वह तेरे परमेश्वर यहोवा
की कही हुई थी। ३ और जैसा यहोवा
ने कहा था वैसा ही उस ने पूरा भी किया
है। तुम लोगों ने जो यहोवा के विरुद्ध
पाप किया और उसकी आज्ञा नहीं मानी,
इस कारण तुम्हारी यह दशा हुई है।
४ अब में तेरी इन हथकड़ियों को काटे
देता हूं, और यदि मेरे संग बाबुल में जाना
तुझे अच्छा लगे तो चल, वहां मैं तुझ पर
कृपादृष्टि रखूगा; और यदि मेरे संग
बाबुल जाना तुझे न भाए, तो यहीं रह
जा। देख, सारा देश तेरे साम्हने पड़ा है,
जिधर जाना तुझे अच्छा और ठीक जंचे
उधर ही चला जा। ५ वह वहीं था
कि नबूजरदान ने फिर उस से कहा,
गदल्याह जो अहीकाम का पुत्र और
शापान का पोता है, जिसको बाबुल के
राजा ने यहूदा के नगरों पर अधिकारी
ठहराया है, उसके पास लौट जा और
उसके संग लोगों के बीच रह, वा जहां
कही तुझे जाना ठीक जान पड़े वहीं चला
जा। सो जल्लादों के प्रधान ने उसको
सीधा और कुछ द्रव्य भी देकर बिदा
किया। ६ तब यिर्मयाह अहीकाम के पुत्र
गदल्याह के पास मिस्पा को गया, और
वहां उन लोगों के बीच जो देश मे रह गए
थे, रहने लगा॥

७ योद्धाओं के जो दल दिहात में थे,
जब उनके सब प्रधानों ने अपने जनों
समेत सुना कि बाबुल के राजा ने अहीकाम
के पुत्र गदल्याह को देश का अधिकारी

ठहराया है, और देश के जिन कंगाल
लोगों को वह बाबुल को नही ले गया,
क्या पुरुष, क्या स्त्री, क्या बालबच्चे,
उन सभों को उसे सौंप दिया है, ८ तब
नतन्याह का पुत्र इश्माएल, कारेह के
पुत्र योहानान, योनातान और तन्हूमेत का
पुत्र सरायाह, एपै नतोपावासी के पुत्र
और किसी माकावासी का पुत्र याजन्याह
अपने जनों समेत गदल्याह के पास मिस्पा
में आए। ९ और गदल्याह जो अहीकाम
का पुत्र और शापान का पोता था, उस ने
उन से और उनके जनों से शपथ खाकर
कहा, कसदियों के आधीन रहने से मत
डरो। इसी देश में रहते हुए बाबुल के
राजा के आधीन रहो तब तुम्हारा भला
होगा। १० मैं तो इसीलिये मिस्पा में
रहता हूं कि जो कसदी लोग हमारे यहां
आए, उनके साम्हने हाजिर हुआ करूं;
परन्तु तुम दाखमधु और धूपकाल के फल
और तेल को बटोरके अपने बरतनों में
रखो और अपने लिए हुए नगरों मे बसे
रहो। ११ फिर जब मोआबियों, अम्मो-
नियों, एदोमियों और अन्य सब जातियों
के बीच रहनेवाले सब यहूदियों ने सुना
कि बाबुल के राजा ने यहूदियों मे से
कुछ लोगो को बचा लिया और उन पर
गदल्याह को जो अहीकाम का पुत्र और
शापान का पोता है अधिकारी नियुक्त
किया है, १२ तब सब यहूदी जिन जिन
स्थानों में तितर-बितर हो गए थे, वहां
से लौटकर यहूदा देश के मिस्पा नगर मे
गदल्याह के पास आए, और बहुत दाखमधु
और धूपकाल के फल बटोरने लगे॥

१३ तब कारेह का पुत्र योहानान और
मैदान मे रहनेवाले योद्धाओं के सब दलों
के प्रधान मिस्पा में गदल्याह के पास आकर
कहने लगे, क्या तू जानता है १४ कि
अम्मोनियों के राजा बालीस ने नतन्याह
के पुत्र इश्माएल को तुझे जान से मारने
के लिये भेजा है? परन्तु अहीकाम के
पुत्र गदल्याह ने उनकी प्रतीति न की।
१५ फिर कारेह के पुत्र योहानान ने
गदल्याह से मिस्पा में छिपकर कहा, मुझे
जाकर नतन्याह के पुत्र इश्माएल को
मार डालने दे और कोई इसे न जानेगा।
वह क्यों तुझे मार डाले, और जितने
यहूदी लोग तेरे पास इकट्ठे हुए हैं वे
क्यों तितर-बितर हो जाएं और बचे
हुए यहूदी क्यों नाश हों? १६ अहीकाम
के पुत्र गदल्याह ने कारेह के पुत्र योहानान
से कहा, ऐसा काम मत कर, तू इश्माएल
के विषय मे झूठ बोलता है॥

४१ और सातवें महीने में ऐसा
हुआ कि इश्माएल जो नतन्याह
का पुत्र और एलीशामा का पोता और
राजवंश का और राजा के प्रधान पुरुषों
मे से था, सो दस जन संग लेकर मिस्पा
में अहीकाम के पुत्र गदल्याह के पास
आया। वहां मिस्पा मे उन्हों ने एक
संग भोजन किया। २ तब नतन्याह के
पुत्र इश्माएल और उसके संग के दस जनों
ने उठकर गदल्याह को, जो अहीकाम का
पुत्र और शापान का पोता था, और जिसे
बाबुल के राजा ने देश का अधिकारी
ठहराया था, उसे तलवार से ऐसा मारा
कि वह मर गया। ३ और इश्माएल
ने गदल्याह के संग जितने यहूदी मिस्पा
में थे, और जो कसदी योद्धा वहां मिले,
उन सभों को मार डाला॥

४ गदल्याह के मार डालने के दूसरे
दिन जब कोई इसे न जानता था, ५ तब

शकेम और शीलो और शोमरोन से अस्सी
पुरुष डाढ़ी मुड़ाए, वस्त्र फाड़े, शरीर
चीरे हुए और हाथ मे अन्नबलि और
लोबान लिए हुए, यहोवा के भवन में
जाने को आते दिखाई दिए। ६ तब
नतन्याह का पुत्र इश्माएल उन से मिलने
को मिस्पा से निकला, और रोता हुआ
चला। जब वह उन से मिला, तब कहा,
अहीकाम के पुत्र गदल्याह के पास चलो।
७ जब वे उस नगर मे आए तब नतन्याह
के पुत्र इश्माएल ने अपने सगी जनों समेत
उनको घात करके गड़हे मे फेंक दिया।
८ परन्तु उन मे से दस मनुष्य इश्माएल
से कहने लगे, हम को न मार, क्योंकि
हमारे पास मैदान मे रखा हुआ गेहूं, जव,
तेल और मधु है। सो उस ने उन्हें छोड़
दिया और उनके भाइयों के साथ नही
मारा॥

९ जिस गड़हे में इश्माएल ने उन लोगो
की सब लोथें जिन्हें उस ने मारा था,
गदल्याह की लोथ के पास फेंक दी थी,
(यह वही गड़हा है जिसे आसा राजा
ने इस्राएल के राजा बाशा के डर के मारे
खुदवाया था), उसको नतन्याह के पुत्र
इश्माएल ने मारे हुओं से भर दिया।
१० तब जो लोग मिस्पा मे बचे हुए
थे, अर्थात् राजकुमारियां और जितने और
लोग मिस्पा मे रह गए थे जिन्हे जल्लादों
के प्रधान नबूजरदान ने अहीकाम के पुत्र
गदल्याह को सौंप दिया था, उन सभों
को नतन्याह का पुत्र इश्माएल बंधुआ
करके अम्मोनियो के पास ले जाने को
चला॥

११ जब कारेह के पुत्र योहानान ने
और योद्धाओं के दलों के उन सब प्रधानों
ने जो उसके संग थे, सुना, कि नतन्याह
के पुत्र इश्माएल ने यह सब बुराई की है,
१२ तब वे सब जनों को लेकर नतन्याह
के पुत्र इश्माएल से लड़ने को निकले
और उसको उस बड़े जलाशय के पास
पाया जो गिबोन में है। १३ कारेह के
पुत्र योहानान को, और दलों के सब
प्रधानों को देखकर जो उसके संग थे,
इश्माएल के साथ जो लोग थे, वे सब
आनन्दित हुए। १४ और जितने लोगों
को इश्माएल मिस्पा से बंधुआ करके
लिए जाता था, वे पलटकर कारेह के
पुत्र योहानान के पास चले आए।
१५ परन्तु नतन्याह का पुत्र इश्माएल
आठ पुरुष समेत योहानान के हाथ से
बचकर अम्मोनियों के पास चला गया।
१६ तब प्रजा में से जितने बच गए थे,
अर्थात् जिन योद्धाओ, स्त्रियो, बालबच्चों
और खोजों को कारेह का पुत्र योहानान,
अहीकाम के पुत्र गदल्याह के मिस्पा मे
मारे जाने के बाद नतन्याह के पुत्र इश्माएल
के पास से छुड़ाकर गिबोन से फेर ले
आया था, उनको वह अपने सब सगी
दलो के प्रधानो समेत लेकर चल दिया।
१७ और बेतलेहेम के निकट जो किम्हाम
की सराय है, उस मे वे इसलिये टिक
गए कि मिस्र मे जाएं। १८ क्योंकि
वे कसदियों से डरते थे; इसका कारण
यह था कि अहीकाम का पुत्र गदल्याह जिसे
बाबुल के राजा ने देश का अधिकारी
ठहराया था, उसे नतन्याह के पुत्र इश्माएल
ने मार डाला था॥

४२ तब कारेह का पुत्र योहानान,
होशायाह का पुत्र याजन्याह, दलों
के सब प्रधान और छोटे से लेकर बड़े तक,
सब लोग यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता के निकट

आकर कहने लगे, २ हमारी बिनती ग्रहण
करके अपने परमेश्वर यहोवा से हम सब
बचे हुओं के लिये प्रार्थना कर, क्योंकि
तू अपनी आंखों से देख रहा है कि हम जो
पहले बहुत थे, अब थोड़े ही बच गए हैं।
३ इसलिये प्रार्थना कर कि तेरा परमेश्वर
यहोवा हम को बताए कि हम किस मार्ग
से चलें, और कौन सा काम करें?
४ सो यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता ने उन से
कहा, मैं ने तुम्हारी सुनी है; देखो, मैं
तुम्हारे वचनों के अनुसार तुम्हारे परमेश्वर
यहोवा से प्रार्थना करूंगा और जो उत्तर
यहोवा तुम्हारे लिये देगा मैं तुम को
बताऊंगा; मैं तुम से कोई बात न
छिपाऊंगा। ५ तब उन्हों ने यिर्मयाह
से कहा, यदि तेरा परमेश्वर यहोवा तेरे
द्वारा हमारे पास कोई वचन पहुंचाए
और हम उसके अनुसार न करें, तो
यहोवा हमारे बीच में सच्चा और विश्वास-
योग्य साक्षी ठहरे। ६ चाहे वह भली
बात हो, चाहे बुरी, तौभी हम अपने
परमेश्वर यहोवा की आज्ञा, जिसके पास
हम तुझे भेजते हैं, मानेंगे, क्योंकि जब
हम अपने परमेश्वर यहोवा की बात मानें,
तब हमारा भला हो॥

७ दस दिन के बीतने पर यहोवा का
वचन यिर्मयाह के पास पहुंचा। ८ तब
उस ने कारेह के पुत्र योहानान को,
उसके साथ के दलों के प्रधानों को, और
छोटे से लेकर बड़े तक जितने लोग थे,
उन सभों को बुलाकर उन से कहा,
९ इस्राएल का परमेश्वर यहोवा, जिसके
पास तुम ने मुझ को इसलिये भेजा कि
मैं तुम्हारी बिनती उसके आगे कह सुनाऊं,
वह यों कहता है, १० यदि तुम इसी
देश में रह जाओ, तब तो मैं तुम को
नाश नहीं करूंगा वरन बनाए रखूंगा;
और तुम्हें न उखाड़ूंगा, वरन रोपे रखूंगा;
क्योंकि तुम्हारी जो हानि मैं ने की है उस
से मैं पछताता हूं। ११ तुम बाबुल के
राजा से डरते हो, सो उस से मत डरो;
यहोवा की यह वाणी है, उस से मत डरो,
क्योंकि मैं तुम्हारी रक्षा करने और तुम
को उसके हाथ से बचाने के लिये तुम्हारे
साथ हूं। १२ मैं तुम पर दया करूंगा,
कि वह भी तुम पर दया करके तुम को
तुम्हारी भूमि पर फिर से बसा देगा।
१३ परन्तु यदि तुम यह कहकर कि हम
इस देश में न रहेंगे अपने परमेश्वर यहोवा
की बात न मानो, और कहो कि हम तो
मिस्र देश जाकर वहीं रहेंगे, १४ क्योंकि
वहां न हम युद्ध देखेंगे, न नरसिंगे का
शब्द सुनेंगे और न हम को भोजन की
घटी होगा, तो, हे बचे हुए यहूदियो.
यहोवा का यह वचन सुनो: १५ इस्राएल
का परमेश्वर सेनाओं का यहोवा यों कहता
है, कि यदि तुम सचमुच मिस्र की ओर
जाने का मुह करो, और वहां रहने के
लिये जाओ, १६ तो ऐसा होगा कि
जिस तलवार से तुम डरते हो, वही वहां
मिस्र देश में तुम को जा लेगी, और जिस
महंगी का भय तुम खाते हो, वह मिस्र
में तुम्हारा पीछा न छोड़ेगी; और वहीं
तुम मरोगे। १७ जितने मनुष्य मिस्र
में रहने के लिये उसकी ओर मुंह करें,
वे सब तलवार, महंगी और मरी से मरेंगे,
और जो विपत्ति मैं उनके बीच डालूंगा,
उस से कोई बचा न रहेगा॥

१८ इस्राएल का परमेश्वर सेनाओं
का यहोवा यों कहता है, कि जिस प्रकार
से मेरा कोप और जलजलाहट यरूशलेम
के निवासियों पर भड़क उठी थी, उसी

प्रकार से यदि तुम मिस्र मे जाओ, तो
मेरी जलजलाहट तुम्हारे ऊपर ऐसी भड़क
उठेगी कि लोग चकित होंगे, और तुम्हारी
उपमा देकर शाप दिया करेंगे और तुम्हारी
निन्दा किया करेंगे। तुम इस स्थान को फिर
न देखने पाओगे। १९ हे बचे हुए यहूदियो,
यहोवा ने तुम्हारे विषय मे कहा है, मिस्र
मे मत जाओ। तुम निश्चय जानो कि
मै ने आज तुम को चिताकर यह बात
बता दी है। २० क्योंकि जब तुम ने
मुझ को यह कहकर अपने परमेश्वर
यहोवा के पास भेज दिया कि हमारे
निमित्त हमारे परमेश्वर यहोवा से प्रार्थना
कर और जो कुछ हमारा परमेश्वर यहोवा
कहे उसी के अनुसार हम को बता और
हम वैसा ही करेंगे, तब तुम जान बूझके
अपने ही को धोखा देते थे। २१ देखो,
मै आज तुम को बताए देता हू, परन्तु,
और जो कुछ तुम्हारे परमेश्वर यहोवा
ने तुम से कहने के लिये मुझ को भेजा है,
उस मे से तुम कोई बात नही मानते।
२२ अब तुम निश्चय जानो, कि जिस
स्थान मे तुम परदेशी होके रहने की
इच्छा करते हो, उस में तुम तलवार,
महगी और मरी से मर जाओगे ॥

४३ जब यिर्मयाह उनके परमेश्वर
यहोवा के वे सब वचन कह
चुका, जिनके कहने के लिये उस ने उसको
उन सब लोगों के पास भेजा था, २ तब
होशाया के पुत्र अजर्याह और कारेह के
पुत्र योहानान और सब अभिमानी पुरुषों
ने यिर्मयाह से कहा, तू झूठ बोलता है।
हमारे परमेश्वर यहोवा ने तुझे यह कहने
के लिये नही भेजा कि मिस्र मे रहने के
लिये मत जाओ; ३ परन्तु नेरिय्याह का
पुत्र बारूक तुझ को हमारे विरुद्ध उसकाता
है कि हम कसदियो के हाथ मे पड़े और
वे हम को मार डाले वा बंधुआ करके
बाबुल को ले जाए। ४ सो कारेह का
पुत्र योहानान और दलो के सब प्रधानो
और सब लोगों ने यहोवा की यह आज्ञा
न मानी कि वे यहूदा के देश मे ही रहे।
५ और कारेह का पुत्र योहानान और
दलों के और सब प्रधान उन सब यहूदियो
को जो अन्यजातियो के बीच तितर-
बितर हो गए थे, और उन मे से लौटकर
यहूदा देश मे रहने लगे थे, वे उनको ले
गए—६ पुरुष, स्त्री, बालबच्चे, राज-
कुमारिया, और जितने प्राणियों को
जल्लादो के प्रधान नबूजरदान ने गदल्याह
को जो अहीकाम का पुत्र और शापान
का पोता था, सौप दिया था, उनको और
यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता और नेरिय्याह के
पुत्र बारूक को वे ले गए; ७ और यहोवा
की आज्ञा न मानकर वे मिस्र देश मे
तहपन्हेस नगर तक आ गए ॥

८ तब यहोवा का यह वचन तहपन्हेस
मे यिर्मयाह के पास पहुचा : ९ अपने
हाथ से बड़े पत्थर ले, और यहूदी पुरुषों
के साम्हने उस ईट के चबूतरे मे जो
तहपन्हेस मे फिरौन के भवन के द्वार के
पास है, चूना फेर के छिपा दे, १० और
उन पुरुषों से कह, कि इस्राएल का परमेश्वर,
सेनाओ का यहोवा, यो कहता है, देखो,
मै बाबुल के राजा अपने सेवक नबूकदनेस्सर
को बुलवा भेजूंगा, और वह अपना सिहासन
इन पत्थरों के ऊपर जो मैं ने छिपा रखे
हैं, रखेगा; और अपना छत्र इनके ऊपर
तनवाएगा। ११ वह आके मिस्र देश को
मारेगा, तब जो मरनेवाले हों वे मृत्यु
के वश मे, जो बंधुए होनेवाले हों वे

बंधुआई में, और जो तलवार के लिये हैं वे
तलवार के वश में कर दिए जाएंगे। १२ मैं
मिस्र के देवालयों मे आग लगाऊंगा;
और वह उन्हे फुंकवा देगा और बंधुआई
में ले जाएगा; और जैसा कोई चरवाहा
अपना वस्त्र ओढ़ता है, वैसा ही वह
मिस्र देश को समेट लेगा, और तब
बेखटके चला जाएगा। १३ वह मिस्र
देश के सूर्यगृह के खम्भों को तुड़वा डालेगा;
और मिस्र के देवालयों को आग लगाकर
फुकवा देगा॥

४४ जितने यहूदी लोग मिस्र देश
मे मिग्दोल, तहपन्हेस और नोप
नगरों और पत्रोस देश मे रहते थे, उनके
विषय यिर्मयाह के पास यह वचन पहुंचा,
२ इस्राएल का परमेश्वर, सेनाओं का
यहोवा यों कहता है कि जो विपत्ति मैं
यरूशलेम और यहूदा के सब नगरों पर
डाल चुका हू, वह सब तुम लोगों ने
देखी है। देखो, वे आज के दिन कैसे
उजड़े हुए और निर्जन हैं, ३ क्योंकि
उनके निवासियों ने वह बुराई की जिस
से उन्हों ने मुझे रिस दिलाई थी वे जाकर
दूसरे देवताओं के लिये धूप जलाते थे
और उनकी उपासना करते थे, जिन्हे न
तो तुम और न तुम्हारे पुरखा जानते
थे। ४ तौभी मैं अपने सब दास
भविष्यद्वक्ताओं को बड़े यत्न से* यह
कहने के लिये तुम्हारे पास भेजता रहा
कि यह घृणित काम मत करो, जिस से
मैं घृणा रखता हूं। ५ पर उन्हों ने
मेरी न सुनी और न मेरी ओर कान
लगाया कि अपनी बुराई से फिरे और
दूसरे देवताओं के लिये धूप न जलाएं।
६ इस कारण मेरी जलजलाहट और कोप
की आग यहूदा के नगरों और यरूशलेम
की सड़कों पर भड़क* गई; और वे
आज के दिन तक उजाड़ और सुनसान
पड़े हैं। ७ अब यहोवा, सेनाओं का
परमेश्वर, जो इस्राएल का परमेश्वर है,
यों कहता है, तुम लोग क्यों अपनी यह
बड़ी हानि करते हो, कि क्या पुरुष, क्या
स्त्री, क्या बालक, क्या दूधपिउवा बच्चा,
तुम सब यहूदा के बीच से नाश किए
जाओ, और कोई न रहे? ८ क्योंकि
इस मिस्र देश मे जहां तुम परदेशी होकर
रहने के लिये आए हो, तुम अपने कामों
के द्वारा, अर्थात् दूसरे देवताओं के लिये
धूप जलाकर मुझे रिस दिलाते हो जिस
से तुम नाश हो जाओगे और पृथ्वी भर
की सब जातियों के लोग तुम्हारी जाति
की नामधराई करेंगे और तुम्हारी उपमा
देकर शाप दिया करेंगे। ९ जो जो
बुराइया तुम्हारे पुरखा, यहूदा के राजा
और उनकी स्त्रियां, और तुम्हारी स्त्रियां,
वरन तुम आप यहूदा देश और यरूशलेम
की सड़कों मे करते थे, क्या उसे तुम
भूल गए हो? १० आज के दिन तक
उनका मन चूर नहीं हुआ और न वे
डरते है; और न मेरी उस व्यवस्था और
उन विधियों पर चलते है जो मै ने तुम्हारे
पूर्वजो को और तुम को भी सुनवाई है।
११ इस कारण इस्राएल का परमेश्वर,
सेनाओं का यहोवा, यों कहता है, देखो,
मै तुम्हारे विरुद्ध होकर तुम्हारी हानि
करूंगा, ताकि सब यहूदियों का अन्त कर
दूं। १२ और बचे हुए यहूदी जो हठ
करके मिस्र देश में आकर रहने लगे है,

* मूल में—तड़के उठकर।

* मूल में—उण्डेली।

वे सब मिट जाएंगे*; इस मिस्र देश में
छोटे से लेकर बड़े तक वे तलवार और
महगी के द्वारा मरके मिट जाएगे; और
लोग उन्हें कोसेंगे और चकित होंगे;
और उनकी उपमा देकर शाप दिया
करेंगे और निन्दा भी करेंगे। १३ सो
जैसा मैं ने यरूशलेम को तलवार, महंगी
और मरी के द्वारा दण्ड दिया है, वैसा ही
मिस्र देश मे रहनेवालों को भी दण्ड
दूंगा, १४ कि जो बचे हुए यहूदी मिस्र
देश में परदेशी होकर रहने के लिये आए
हें, यद्यपि वे यहूदा देश मे रहने के लिये
लौटने की बड़ी अभिलाषा रखते हैं, तौभी
उन में से एक भी बचकर वहां लौटने
न पाएगा; केवल कुछ ही भागे हुओं को
छोड कोई भी वहा न लौटने पाएगा ।।

१५ तब मिस्र देश के पत्रोस मे
रहनेवाले जितने पुरुष जानते थे कि
उनकी स्त्रियां दूसरे देवताओं के लिये
धूप जलाती हैं, और जितनी स्त्रियां बडी
मण्डली मे पास खडी थी, उन सभों ने
यिर्मयाह को यह उत्तर दिया, १६ जो
वचन तू ने हम को यहोवा के नाम से
सुनाया है, उसको हम नहीं सुनने की।
१७ जो जो मन्नतें हम मान चुके हैं उन्हें
हम निश्चय पूरी करेंगी, हम स्वर्ग की
रानी के लिये धूप जलाएंगे और तपावन
देंगे, जैसे कि हमारे पुरखा लोग और हम
भी अपने राजाओं और और हाकिमों समेत
यहूदा के नगरों में और यरूशलेम की
सड़कों में करते थे; क्योंकि उस समय
हम पेट भरके खाते और भले चंगे रहते
और किसी विपत्ति में नहीं पड़ते थे।
१८ परन्तु जब से हम ने स्वर्ग की रानी
के लिये धूप जलाना और तपावन देना
छोड़ दिया, तब से हम को सब वस्तुओं
की घटी है; और हम तलवार और
महंगी के द्वारा मिट चले हैं। १९ और
स्त्रियों ने कहा, जब हम स्वर्ग की रानी के
लिये धूप जलातीं और चन्द्राकार रोटियां
बनाकर तपावन देती थी, तब अपने अपने
पति के बिन जाने ऐसा नहीं करती थीं ।।

२० तब यिर्मयाह ने, क्या स्त्री, क्या
पुरुष, जितने लोगों ने यह उत्तर दिया,
उन सब से कहा, २१ तुम्हारे पुरखा
और तुम जो अपने राजाओं और हाकिमों
और लोगों समेत यहूदा देश के नगरों
और यरूशलेम की सड़कों में धूप जलाते
थे, क्या वह यहोवा के ध्यान मे नहीं
आया? २२ क्या उस ने उसको स्मरण
न किया? सो जब यहोवा तुम्हारे बुरे
और सब घृणित कामों को और अधिक
न सह सका, तब तुम्हारा देश उजड़कर
निर्जन और सुनसान हो गया, यहा तक कि
लोग उसकी उपमा देकर शाप दिया करते
हैं, जैसे कि आज होता है। २३ क्योंकि तुम
धूप जलाकर यहोवा के विरुद्ध पाप करते
और उसकी नही सुनते थे, और उसकी
व्यवस्था और विधियों और चितौनियों के
अनुसार नही चले, इस कारण यह विपत्ति
तुम पर आ पड़ी है, जैसे कि आज है ।।

२४ फिर यिर्मयाह ने उन सब लोगों
से और उन सब स्त्रियों से कहा, हे सारे
मिस्र देश मे रहनेवाले यहूदियो, यहोवा
का वचन सुनो: २५ इस्राएल का पर-
मेश्वर, सेनाओं का यहोवा, यों कहता है,
कि तुम ने और तुम्हारी स्त्रियों ने मन्नतें
मानी * और यह कहकर उन्हें पूरी करते

* मूल में—मैं उन्हें लूंगा और वे सब मिट जावेंगे।

* मूल में—अपने अपने मुंह से कहा।

हो कि हम ने स्वर्ग की रानी के लिये धूप
जलाने और तपावन देने की जो जो मन्नतें
मानी हैं उन्हें हम अवश्य ही पूरी करेंगे;
और तुम ने अपने हाथों से ऐसा ही किया।
सो अब तुम अपनी अपनी मन्नतों को
मानकर पूरी करो! २६ परन्तु हे मिस्र
देश में रहनेवाले सारे यहूदियो यहोवा का
वचन सुनो : सुनो, मै ने अपने बडे नाम
की शपथ खाई है कि अब पूरे मिस्र देश में
कोई यहूदी मनुष्य मेरा नाम लेकर फिर
कभी यह न कहने पाएगा कि "प्रभु
यहोवा के जीवन की सौगन्ध"। २७ सुनो,
अब मैं उनकी भलाई नहीं, हानि ही की
चिन्ता* करूंगा; सो मिस्र देश मे रहने-
वाले सब यहूदी, तलवार और महंगी के
द्वारा मिटकर नाश हो जाएंगे जब तक कि
उनका सर्वनाश न हो जाए। २८ और जो
तलवार से बचकर और मिस्र देश से
लौटकर यहूदा देश में पहुंचेंगे, वे थोडे
ही होंगे; और मिस्र देश में रहने के
लिये आए हुए सब यहूदियों में से जो
बच पाएंगे, वे जान लेंगे कि किसका
वचन पूरा हुआ, मेरा वा उनका। २९ इस
बात का मै यह चिन्ह देता हूं, यहोवा
की यह वाणी है, कि मै तुम्हें इसी स्थान मे
दण्ड दूंगा, जिस से तुम जान लोगे कि
तुम्हारी हानि करने में मेरे वचन निश्चय
पूरे होंगे। ३० यहोवा यों कहता है, देखो,
जैसा मै ने यहूदा के राजा सिदकिय्याह को
उसके शत्रु अर्थात् उसके प्राण के खोजी
बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर के हाथ में
कर दिया, वैसे ही मैं मिस्र के राजा फिरौन
होप्रा को भी उसके शत्रुओं के, अर्थात् उसके
प्राण के खोजियों के हाथ में कर दूंगा॥

* मूल में—जागता हुआ।

४५ योशिय्याह के पुत्र यहूदा के
राजा यहोयाकीम के राज्य के
चौथे वर्ष मे, जब नेरिय्याह का पुत्र बारूक
यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता से भविष्यद्वाणी के
ये वचन सुनकर पुस्तक में लिख चुका था,
२ तब उस ने उस से यह वचन कहा,
कि इस्राएल का परमेश्वर यहोवा, तुझ
से यों कहता है, ३ हे बारूक, तू ने कहा,
हाय मुझ पर! क्योंकि यहोवा ने
मुझे दुःख पर दुःख दिया है*; मै कराहते
कराहते थक गया और मुझे कुछ चैन
नहीं मिलता। ४ तू यों कह, यहोवा यों
कहता है, कि देख, इस सारे देश को जिसे
मै ने बनाया था, उसे मै आप ढा दूंगा,
और जिन को में ने रोपा था, उन्हें स्वयं
उखाड फेंकूगा। ५ इसलिये सुन, क्या तू
अपने लिये बड़ाई खोज रहा है?
उसे मत खोज; क्योंकि यहोवा की यह
वाणी है, कि मै सारे मनुष्यों पर विपत्ति
डालूंगा; परन्तु जहां कही तू जाएगा
वहां मैं तेरा प्राण बचाकर तुझे जीवित
रखूंगा†॥

४६ अन्यजातियों के विषय यहोवा
का जो वचन यिर्मयाह भविष्यद्-
वक्ता के पास पहुंचा, वह यह है॥

२ मिस्र के विषय। मिस्र के राजा
फिरौन निको की सेना जो परात महानद
के तीर पर कर्कमीश मे थी, और जिसे
बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर ने योशिय्याह
के पुत्र यहूदा के राजा यहोयाकीम के
राज्य के चौथे वर्ष में जीत लिया था,
३ उस सेना के विषय :—ढालें और फरियां

* मेरी पीड़ा पर खेद बढ़ाया है।

† मूल में—तेरे प्राण को लूट समझकर
तुझे दूंगा।

तैयार करके लड़ने को निकट चले आओ।
४ घोड़ों को जुतवाओ; और हे सवारो,
घोड़ों पर चढ़कर टोप पहिने हुए खड़े
हो जाओ; भालों को पैना करो, झिलमों
को पहिन लो ! ५ मैं क्यों उनको व्याकुल
देखता हूं ? वे विस्मित होकर पीछे हट
गए। उनके शूरवीर गिराए गए और
उतावली करके भाग गए; वे पीछे देखते
भी नहीं; क्योंकि यहोवा की यह वाणी
है, कि चारों ओर भय ही भय है !
६ न वेग चलनेवाला भागने पाएगा और
न वीर बचने पाएगा; क्योंकि उत्तर
दिशा मे फरात महानद के तीर पर वे
सब ठोकर खाकर गिर पडे ।।

७ यह कौन है, जो नील नदी की
नाईं, जिसका जल महानदों का सा उछलता
है, बढ़ा चला आता है ? ८ मिस्र नील
नदी की नाईं बढ़ता है, उसका जल
महानदों का सा उछलता है। वह कहता
है, मै चढ़कर पृथ्वी को भर दूगा, मं
नगरों को उनके निवासियों समेत नाश कर
दूंगा। ९ हे मिस्री सवारो आगे बढ़ो,
हे रथियो बहुत ही वेग से चलाओ !
हे ढाल पकड़नेवाले कूशी और पूती वीरो,
हे धनुर्धारी लूदियो चले आओ।
१० क्योंकि वह दिन सेनाओं के यहोवा
प्रभु के बदला लेने का दिन होगा जिस
मे वह अपने द्रोहियों से बदला लेगा।
सो तलवार खाकर तृप्त होगी, और
उनका लोहू पीकर छक जाएगी। क्योंकि,
उत्तर के देश में परात महानद के तीर
पर, सेनाओं के यहोवा प्रभु का यज्ञ है।
११ हे मिस्र की कुमारी कन्या, गिलाद
को जाकर बलसान औषधि ले; तू व्यर्थ
ही बहुत इलाज करती है, तू चंगी नहीं
होगी ! १२ क्योंकि सब जाति के लोगों
ने सुना है कि तू नीच हो गई और पृथ्वी
तेरी चिल्लाहट से भर गई है; वीर से
वीर ठोकर खाकर गिर पड़े; वे दोनों
एक संग गिर गए है ।।

१३ यहोवा ने यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता
से यह वचन भी कहा कि बाबुल का राजा
नबूकदनेस्सर क्योंकर आकर मिस्र देश
को मार लेगा : १४ मिस्र में वर्णन करो,
और मिग्दोल मे सुनाओ; हा, और नोप
और तहपन्हेस में सुनाकर यह कहो कि
खड़े होकर तैयार हो जाओ, क्योंकि
तुम्हारे चारों ओर सब कुछ तलवार खा
गई है। १५ तेरे बलवन्त जन क्यो
बिलाय गए हैं ? वे इस कारण
खडे न रह सके क्योकि यहोवा ने उन्हे
ढकेल दिया। १६ उस ने बहुतों को
ठोकर खिलाई, वे एक दूसरे पर गिर
पडें, और वे कहने लगे, उठो, चलो,
हम अन्धेर करनेवाले की तलवार के
डर के मारे अपने अपने लोगो और अपनी
अपनी जन्मभूमि में फिर लौट जाएं।
१७ वहा वे पुकार के कहते हैं, मिस्र का
राजा फिरौन सत्यानाश हुआ; क्योंकि
उस ने अपना बहुमूल्य अवसर खो दिया ।।

१८ वह राजाधिराज जिसका नाम
सेनाओं का यहोवा है, उसकी यह वाणी
है कि मेरे जीवन की सौगन्ध, जैसा ताबोर
अन्य पहाड़ों मे, और जैसा कर्मेल समुद्र
के किनारे है, वैसा ही वह आएगा।
१९ हे मिस्र की रहनेवाली पुत्री ! बंधु-
आई मे जाने का सामान तैयार कर, क्योंकि
नोप नगर उजाड और ऐसा भस्म हो
जाएगा कि उस में कोई भी न रहेगा ।।

२० मिस्र बहुत ही सुन्दर बछिया तो
है, परन्तु उत्तर दिशा से नाश चला आता
है, वह आ ही गया है। २१ उसके जो

सिपाही किराये पर आए हैं वह पोसे
हुए बछड़ों के समान हैं; उन्हों ने मुंह
मोड़ा, और एक संग भाग गए, वे खड़े
नहीं रहे; क्योंकि उनकी विपत्ति का
दिन और दण्ड पाने का समय आ गया ।।
२२ उसकी आहट सर्प के भागने की
सी होगी, क्योंकि वे वृक्षों के काटनेवालों
की सेना और कुल्हाड़िया लिए हुए उसके
विरुद्ध चढ़ आएंगे । २३ यहोवा की यह
वाणी है, कि चाहे उसका वन बहुत ही
घना हो, परन्तु वे उसको काट डालेंगे,
क्योंकि वे टिड्डियों से भी अधिक अनगिनित
हैं । २४ मिस्री कन्या लज्जित होगी,
वह उत्तर दिशा के लोगों के वश मे कर
दी जाएगी ।।
२५ इस्राएल का परमेश्वर, सेनाओं
का यहोवा कहता है, देखो, मै नगरवासी
आमोन और फिरौन राजा और मिस्र को
उसके सब देवताओं और राजाओं समेत
और फिरौन को उन समेत जो उस पर
भरोसा रखते है दण्ड देने पर हूं ।
२६ मैं उनको बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर
और उसके कर्मचारियों के वश मे कर
दूगा जो उनके प्राण के खोजी है । उसके
बाद वह प्राचीनकाल की नाईं फिर बसाया
जाएगा, यहोवा की यह वाणी है ।।
२७ परन्तु हे मेरे दास याकूब, तू
मत डर, और हे इस्राएल, विस्मित न हो;
क्योकि मै तुझे और तेरे वंश को बंधुआई के
दूर देश से छुड़ा ले आऊगा । याकूब
लौटकर चैन और सुख से रहेगा, और
कोई उसे डराने न पाएगा । २८ हे मेरे
दास याकूब, यहोवा की यह वाणी है,
कि तू मत डर, क्योंकि मै तेरे साथ हू ।
और यद्यपि मैं उन सब जातियों का अन्त
कर डालूगा जिन मे मैं ने तुझे बरबस
निकाल दिया है, तौभी तेरा अन्त न
करूंगा । मै तेरी ताड़ना विचार करके
करूंगा, परन्तु तुझे किसी प्रकार से निर्दोष
न ठहराऊंगा ।।

४७ फिरौन के ग़ज्जा नगर को
जीत लेने से पहिले यिर्मयाह
भविष्यद्वक्ता के पास पलिश्तियों के विषय
यहोवा का यह वचन पहुचा : २ यहोवा
यों कहता है कि देखो, उत्तर दिशा से
उमण्डनेवाली नदी देश को उस सब समेत
जो उस में है, और निवासियों समेत
नगर को डुबो लेगी । तब मनुष्य
चिल्लाएंगे, वरन देश के सब रहनेवाले
हाय-हाय करेंगे । ३ शत्रुओं के बलवन्त
घोड़ों की टाप, रथो के वेग चलने और
उनके पहियों के चलने का कोलाहल
सुनकर पिता के हाथ-पाव ऐसे ढीले पड़
जाएंगे, कि वह मुह मोड़कर अपने लड़कों
को भी न देखेगा । ४ क्योंकि सब पलि-
श्तियों के नाश होने का दिन आता है;
और सोर और सिदोन के सब बचे हुए
सहायक मिट जाएंगे । क्योंकि यहोवा
पलिश्तियों को जो कप्तोर नाम समुद्र
तीर के बचे हुए रहनेवाले हैं, उनको
भी नाश करने पर है । ५ गज्जा
के लोग सिर मुड़ाए हैं, अश्कलोन जो
पलिश्तियों के नीचान मे अकेला रह
गया है, वह भी मिटाया गया है; तू
कब तक अपनी देह चीरता रहेगा ?
६ हे यहोवा की तलवार ! तू कब
तक शान्त न होगी ? तू अपनी मियान में
घुस जा, शान्त हो, और थमी रह ! ७ तू
क्योंकर थम सकती है ? क्योंकि यहोवा
ने तुझ को आज्ञा देकर अश्कलोन और
समुद्रतीर के विरुद्ध ठहराया है ।।

४८ मोआब के विषय इस्राएल
का परमेश्वर, सेनाओं का यहोवा
यों कहता है : नबू पर हाय, क्योंकि वह
नाश हो गया ! किर्यातैम की आशा
टूट गई, वह ले लिया गया है; ऊंचा
गढ निराश और विस्मित हो गया है।
२ मोआब की प्रशंसा जाती रही। हेशबोन
में उसकी हानि की कल्पना की गई है :
आओ, हम उसको ऐसा नाश करें कि
वह राज्य न रह जाए। हे मदमेन, तू भी
सुनसान हो जाएगा; तलवार तेरे पीछे
पड़ेगी ॥

३ होरोनैम से चिल्लाहट का शब्द
सुनो ! नाश और बड़े दुःख का शब्द
सुनाई देता है ! ४ मोआब का सत्यानाश
हो रहा है; उसके नन्हे बच्चों की चिल्लाहट
सुन पड़ी। ५ क्योंकि लूहीत की चढ़ाई
में लोग लगातार रोते हुए चढ़ेंगे; और
होरोनैम की उतार में नाश की चिल्लाहट
का संकट हुआ * है। ६ भागो ! अपना
अपना प्राण बचाओ ! उस अधमूए पेड़
के समान हो जाओ जो जंगल में होता
है ! ७ क्योंकि तू जो अपने कामों और
सम्पत्ति पर भरोसा रखता है, इस कारण
तू भी पकड़ा जाएगा; और कमोश देवता
भी अपने याजकों और हाकिमों समेत
बंधुआई में जाएगा। ८ यहोवा के वचन
के अनुसार नाश करनेवाले तुम्हारे हर एक
नगर पर चढ़ाई करेंगे, और कोई नगर
न बचेगा; नीचानवाले और पहाड़ पर
की चौरस भूमिवाले दोनों नाश किए
जाएंगे ॥

९ मोआब के पंख लगा दो ताकि वह
उड़कर दूर हो जाए; क्योंकि उसके नगर
ऐसे उजाड़ हो जाएंगे कि उन में कोई
भी न बसने पाएगा ॥

१० शापित है वह जो यहोवा का
काम आलस्य से करता है; और वह भी
जो अपनी तलवार लोहू बहाने से रोक
रखता है ॥

११ मोआब बचपन ही से सुखी है,
उसके नीचे तलछट है, वह एक बरतन से
दूसरे बरतन में उण्डेला नहीं गया और
न बंधुआई में गया; इसलिये उसका स्वाद
उस में स्थिर है, और उसकी गन्ध ज्यों
की त्यों बनी रहती है। १२ इस कारण
यहोवा की यह वाणी है, ऐसे दिन आएंगे,
कि मैं लोगों को उसके उण्डेलने के लिये
भेजूंगा, और वे उसको उण्डेलेंगे, और
जिन घड़ों में वह रखा हुआ है, उनको
छूछे करके फोड़ डालेंगे। १३ तब जैसे
इस्राएल के घराने को बेतेल से लज्जित
होना पड़ा, जिस पर वे भरोसा रखते थे,
वैसे ही मोआबी लोग कमोश से लज्जित
होंगे ॥

१४ तुम कैसे कह सकते हो कि हम
वीर और पराक्रमी योद्धा हैं ? १५ मोआब
तो नाश हुआ, उसके नगर भस्म हो गए
और उसके चुने हुए जवान घात होने को
उतर गए, राजाधिराज, जिसका नाम
सेनाओं का यहोवा है, उसकी यही वाणी
है। १६ मोआब की विपत्ति निकट आ
गई, और उसके संकट में पड़ने का दिन
बहुत ही वेग से आता है। १७ उसके
आस पास के सब रहनेवालो, और उसकी
कीर्त्ति के सब जाननेवालो, उसके लिये
विलाप करो; कहो हाय ! वह मजबूत
सोंटा और सुन्दर छड़ी कैसे टूट गई
है ?

* मूल में—सुना गया।

१८ हे दीबोन की रहनेवाली * तू
अपना विभव छोड़कर प्यासी बैठी रह !
क्योंकि मोआब के नाश करनेवाले ने तुझ
पर चढ़ाई करके तेरे दृढ़ गढ़ों को नाश
किया है। १९ हे अरोएर की रहनेवाली *
तू मार्ग में खड़ी होकर ताकती रह !
जो भागता है उस से, और जो बच
निकलती है उस से पूछ, कि, क्या हुआ है ?
२० मोआब की आशा टूटेगी, वह विस्मित
हो गया; तुम हाय हाय करो और
चिल्लाओ; अर्नोन में भी यह बताओ कि
मोआब नाश हुआ है ।।

२१ चौरस भूमि के देश में होलोन,
२२ यहसा, मेपात, दीबोन, नबो,
बेतदिबलातैम, २३ और किर्य्यातैम,
बेतगामूल, बेतमोन, २४ और करिय्योत,
बोस्रा, और क्या दूर क्या निकट, मोआब
देश के सारे नगरों में दण्ड की आज्ञा
पूरी हुई है। २५ यहोवा की यह वाणी
है, मोआब का सींग कट गया, और भुजा
टूट गई है ।।

२६ उसको मतवाला करो, क्योंकि
उस ने यहोवा के विरुद्ध बड़ाई मारी है;
इसलिये मोआब अपनी छांट में लोटेगा,
और ठट्ठों में उड़ाया जाएगा। २७ क्या
तू ने भी इस्राएल को ठट्ठों में नहीं उड़ाया ?
क्या वह चोरों के बीच पकड़ा गया
था कि जब तू उसकी चर्चा करता तब
तू सिर हिलाता था ?

२८ हे मोआब के रहनेवालो अपने
अपने नगर को छोड़कर ढांग की दरार
में बसो ! उस पण्डुकी के समान हो
जो गुफा के मुंह की एक ओर घोंसला बनाती
हो। २९ हम ने मोआब के गर्व के
विषय में सुना है कि वह अत्यन्त अभिमानी
है; उसका गर्व, अभिमान और अहंकार,
और उसका मन फूलना प्रसिद्ध है।
३० यहोवा की यह वाणी है, मैं उसके
रोष को भी जानता हूं कि वह व्यर्थ ही
है, उसके बड़े बोल से कुछ बन न पड़ा।
३१ इस कारण मैं मोआबियों के लिये
हाय-हाय करूंगा; हां मैं सारे मोआबियों
के लिये चिल्लाऊंगा; कीर्हेरेस के लोगों
के लिये विलाप किया जाएगा। ३२ हे
सिबमा की दाखलता, मैं तुम्हारे लिये याजेर
से भी अधिक विलाप करूंगा! तेरी
डालियां तो ताल के पार बढ़ गईं, वरन
याजेर के ताल तक भी पहुंची थीं; पर
नाश करनेवाला तेरे धूपकाल के फलों
पर, और तोड़ी हुई दाखों पर भी टूट
पड़ा है। ३३ फलवाली बारियों से और
मोआब के देश से आनन्द और मगन
होना उठ गया है; मैं ने ऐसा किया
कि दाखरस के कुण्डों में कुछ दाखमधु
न रहा; लोग फिर ललकारते हुए दाख
न रौंदेंगे; जो ललकार होनेवाली है,
वह अब नहीं होगी ।।

३४ हेशबोन की चिल्लाहट सुनकर
लोग एलाले और यहस तक, और सोआर
से होरोनैम और एग्लतशलीशिया तक
भी चिल्लाते हुए भागे चले गए हैं।
क्योंकि निम्रीम का जल भी सूख गया है।
३५ और यहोवा की यह वाणी है, कि
मैं ऊंचे स्थान पर चढ़ावा चढ़ाना, और
देवताओं के लिये धूप जलाना, दोनों को
मोआब में बन्द कर दूंगा। ३६ इस
कारण मेरा मन मोआब और कीर्हेरेस के
लोगों के लिये बांसुली सा रो रोकर
आलापता है, क्योंकि जो कुछ उन्हों ने
कमाकर बचाया है, वह नाश हो गया है।

* मूल में—दीबोन की रहनेहारी बेटी।

३७ क्योंकि सब के सिर मुंडे गए और
सब की दाढ़ियां नोची गईं; सब के हाथ
चीरे हुए, और सब की कमरों मे टाट
बन्धा हुआ है। ३८ मोआब के सब घरों
की छतों पर और सब चौकों मे रोना
पीटना हो रहा है; क्योंकि मै ने मोआब
को तुच्छ बरतन की नाईं तोड डाला है
यहोवा की यह वाणी है। ३९ मोआब
कैसे विस्मित हो गया! हाय, हाय,
करो! क्योंकि उस ने कैसे लज्जित होकर
पीठ फेरी है! इस प्रकार मोआब के
चारों ओर के सब रहनेवाले उसका ठट्ठा
करेंगे और विस्मित हो जाएंगे।
४० क्योंकि यहोवा यों कहता है, देखो,
वह उकाब सा उड़ेगा और मोआब के
ऊपर अपने पंख फैलाएगा। ४१ करिय्योत
ले लिया गया, और गढ़वाले नगर दूसरों
के वश में पड़ गए। उस दिन मोआबी
वीरों के मन जच्चा स्त्री के से हो जाएगे;
४२ और मोआब ऐसा तितर-बितर हो
जाएगा कि उसका दल टूट जाएगा, क्योंकि
उस ने यहोवा के विरुद्ध बड़ाई मारी है।
४३ यहोवा की यह वाणी है कि हे
मोआब के रहनेवाले, तेरे लिये भय
और गड़हा और फन्दे ठहराए गए है।
४४ जो कोई भय से भागे वह गडहे
में गिरेगा, और जो कोई गड़हे मे से
निकले, वह फन्दे मे फंसेगा। क्योंकि मै
मोआब के दण्ड का दिन उस पर ले
आऊंगा, यहोवा की यही वाणी है॥

४५ जो भागे हुए है वह हेशबोन में
शरण लेकर खडे हो गए है; परन्तु
हेशबोन से आग और सीहोन के बीच से
लौ निकली, जिस से मोआब देश के कोने
और बलवैयों के चोण्डे भस्म हो गए है।
४६ हे मोआब तुझ पर हाय! कमोश
की प्रजा नाश हो गई; क्योंकि तेरे स्त्री-
पुरुष दोनों बंधुआई में गए हैं। ४७ तौभी
यहोवा की यह वाणी है, कि अन्त के दिनों
मे मै मोआब को बंधुआई से लौटा ले
आऊंगा। मोआब के दण्ड का वचन
यही तक हुआ॥

४९ अम्मोनियों के विषय यहोवा
यों कहता है, क्या इस्राएल के
पुत्र नहीं है? क्या उसका कोई वारिस
नही रहा? फिर मल्काम क्यों गाद के
देश का अधिकारी हुआ? और उसकी
प्रजा क्यों उसके नगरों मे बसने पाई है?
२ यहोवा की यह वाणी है, ऐसे दिन
आनेवाले है, कि मै अम्मोनियों के रब्बा नाम
नगर के विरुद्ध युद्ध की ललकार सुनवाऊंगा,
और वह उजड़कर खण्डहर हो जाएगा,
और उसकी बस्तियां * फूक दी जाएंगी;
तब जिन लोगों ने इस्राएलियों के देश को
अपना लिया है, उनके देश को इस्राएली
अपना लेंगे, यहोवा का यही वचन है॥

३ हे हेशबोन हाय-हाय कर, क्योंकि ये
नगर नाश हो गया। हे रब्बा की बेटियो
चिल्लाओ! और कमर मे टाट बान्धो,
छाती पीटती हुई बाड़ों मे इधर उधर
दौड़ो! क्योंकि मल्काम अपने याजकों
और हाकिमों समेत बंधुआई में जाएगा।
४ हे भटकनेवाली बेटी! तू अपने देश
की तराइयों पर, विशेष कर अपने बहुत
ही उपजाऊ तराई पर क्यों फूलती है?
तू क्यों यह कहकर अपने रखे हुए धन
पर भरोसा रखती है, कि मेरे विरुद्ध
कौन चढ़ाई कर सकेगा? ५ प्रभु सेनाओं
के यहोवा की यह वाणी है, देख, मै तेरे
चारों ओर के सब रहनेवालों की ओर से

* मूल में—बेटियां।

तेरे मन में भय उपजाने पर हूं, और तेरे
लोग अपने अपने साम्हने की ओर ढकेल
दिए जाएंगे; और जब वे मारे मारे
फिरेंगे, तब कोई उन्हे इकट्ठा न करेगा।
६ परन्तु उसके बाद मैं अम्मोनियों को
बंधुआई से लौटा लाऊंगा; यहोवा की
यही वाणी है ॥

७ एदोम के विषय, सेनाओं का यहोवा
यों कहता है, क्या तेमान मे अब कुछ
बुद्धि नहीं रही? क्या वहां के ज्ञानियों
की युक्ति निष्फल हो गई? क्या उनकी
बुद्धि जाती रही है? ८ हे ददान के
रहनेवालो भागो, लौट जाओ, वहां छिपकर
बसो! क्योंकि जब मैं एसाव को दण्ड
देने लगूंगा, तब उस पर भारी विपत्ति
पड़ेगी। ९ यदि दाख के तोडनेवाले तेरे
पास आते, तो क्या वे कही कही दाख
न छोड़ जाते? और यदि चोर रात को
आते तो क्या वे जितना चाहते उतना
धन लूटकर न ले जाते? १० क्योंकि
मैं ने एसाव को उघारा है, मैं ने उसके
छिपने के स्थानों को प्रगट किया है;
यहां तक कि वह छिप न सका। उसके
वंश और भाई और पडोसी सब नाश हो
गए है और उसका अन्त हो गया।
११ अपने अनाथ बालकों को छोड जाओ,
मैं उनको जिलाऊंगा; और तुम्हारी
विधवाएं मुझ पर भरोसा रखें।
१२ क्योंकि यहोवा यों कहता है, देखो,
जो इसके योग्य न थे कि कटोरे में से
पीएं, उनको तो निश्चय पीना पडेगा,
फिर क्या तू किसी प्रकार से निर्दोष
ठहरकर बच जाएगा? तू निर्दोष ठहरकर
न बचेगा, तुझे अवश्य ही पीना पडेगा।
१३ क्योंकि यहोवा की यह वाणी है,
मैं ने अपनी सौगन्ध खाई है, कि बोला
ऐसा उजड़ जाएगा कि लोग चकित होंगे,
और उसकी उपमा देकर निन्दा किया
करेंगे और शाप दिया करेंगे; और उसके
सारे गांव सदा के लिये उजाड़ हो
जाएंगे ॥

१४ मैं ने यहोवा की ओर से समाचार
सुना है, वरन जाति जाति में यह कहने को
एक दूत भी भेजा गया है, इकट्ठे होकर
एदोम पर चढाई करो; और उस से
लड़ने के लिये उठो। १५ क्योंकि मैं ने
तुझे जातियों में छोटा, और मनुष्यों में
तुच्छ कर दिया है। १६ हे चट्टान की
दरारों में बसे हुए, हे पहाड़ी की चोटी पर
किला बनानेवाले*! तेरे भयानक रूप
और मन के अभिमान ने तुझे धोखा दिया
है। चाहे तू उकाब की नाईं अपना बसेरा
ऊंचे स्थान पर बनाए, तौभी मै वहां से
तुझे उतार लाऊंगा, यहोवा की यही
वाणी है। १७ एदोम यहां तक उजड़
जाएगा कि जो कोई उसके पास से चले
वह चकित होगा, और उसके सारे दुःखों
पर ताली बजाएगा। १८ यहोवा का
यह वचन है, कि जैसी सदोम और अमोरा
और उनके आस पास के नगरों के उलट
जाने से उनकी दशा हुई थी, वैसी ही
उसकी दशा होगी, वहां न कोई मनुष्य
रहेगा, और न कोई आदमी उस में
टिकेगा। १९ देखो, वह सिंह की नाईं
यरदन के आस पास के घने जगलों से†
सदा की चराई पर चढ़ेगा, और मै उनको
उसके साम्हने से झट भगा दूंगा; तब
जिसको मैं चुन लूं, उसको उन पर
अधिकारी ठहराऊंगा। मेरे तुल्य कौन है?

* मूल में—चोटी को पकड़नेवाली।
† मूल में—यरदन की बढ़ाई से।

और कौन मुझ पर मुक़द्दमा चलाएगा * ?
वह चरवाहा कहां है जो मेरा साम्हना
कर सकेगा ? २० देखो, यहोवा ने एदोम
के विरुद्ध क्या युक्ति की है; और तेमान
के रहनेवालों के विरुद्ध कैसी कल्पना की
है ? निश्चय वह भेड़-बकरियों के बच्चों
को घसीट ले जाएगा; वह चराई को
भेड़-बकरियों से निश्चय खाली कर देगा।
२१ उनके गिरने के शब्द से पृथ्वी काप
उठेगी, और ऐसी चिल्लाहट मचेगी जो
लाल समुद्र तक सुनाई पड़ेगी। २२ देखो,
वह उकाब की नाईं निकलकर उड़ आएगा,
और बोस्रा पर अपने पंख फैलाएगा,
और उस दिन एदोमी शूरवीरों का मन
जच्चा स्त्री का सा हो जाएगा॥

२३ दमिश्क के विषय, हमात और
अर्पद की आशा टूटी है, क्योंकि उन्हों ने
बुरा समाचार सुना है, वे गल गए हैं;
समुद्र पर चिन्ता है, वह शान्त नहीं हो
सकता। २४ दमिश्क बलहीन होकर
भागने को फिरती है, परन्तु कंपकंपी ने
उसे पकड़ा है, जच्चा की सी पीड़े उसे
उठी हैं। २५ हाय, वह नगर, वह प्रशंसा
योग्य पुरी, जो मेरे हर्ष का कारण है,
वह छोड़ा जाएगा! २६ सेनाओं के यहोवा
की यह वाणी है, कि उसके जवान चौकों में
गिराए जाएंगे, और सब योद्धाओं का
बोलना बन्द हो जाएगा। २७ और मैं
दमिश्क की शहरपनाह में आग लगाऊंगा
जिस से बेन्हदद के राजभवन भस्म हो
जाएंगे॥

२८ केदार और हासोर के राज्यों के
विषय जिन्हें बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर
ने मार लिया। यहोवा यों कहता है,
उठकर केदार पर चढ़ाई करो! पूरबियों
को नाश करो! २९ वे उनके डेरे और
भेड़-बकरियां ले जाएंगे, उनके तम्बू और
सब बरतन उठाकर ऊंटों को भी हांक
ले जाएंगे, और उन लोगों से पुकारके
कहेंगे, चारों ओर भय ही भय है।
३० यहोवा की यह वाणी है, हे हासोर
के रहनेवालो भागो! दूर दूर मारे मारे
फिरो, कहीं जाकर छिपके बसो। क्योंकि
बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर ने तुम्हारे
विरुद्ध युक्ति और कल्पना की है॥

३१ यहोवा की यह वाणी है, उठकर
उस चैन से रहनेवाली जाति के लोगों पर
चढ़ाई करो, जो निडर रहते हैं, और
बिना किवाड़ और बेण्डे के यों ही बसे
हुए हैं। ३२ उनके ऊंट और अनगिनित
गाय-बैल और भेड़-बकरियां लूट में जाएंगी,
क्योंकि मैं उनके गाल के बाल मुडानेवालों
को उडाकर सब दिशाओं * में तितर-बितर
करूंगा; और चारों ओर से उन पर विपत्ति
लाकर डालूंगा, यहोवा की यह वाणी है।
३३ हासोर गीदड़ों का वासस्थान होगा
और सदा के लिये उजाड़ हो जाएगा, वहां
न कोई मनुष्य रहेगा, और न कोई आदमी
उस में टिकेगा॥

३४ यहूदा के राजा सिदकिय्याह के
राज्य के आरम्भ में यहोवा का यह वचन
यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता के पास एलाम के
विषय पहुंचा। ३५ सेनाओं का यहोवा
यों कहता है, कि मैं एलाम के धनुष को
जो उनके पराक्रम का मुख्य कारण है,
तोड़ूंगा; ३६ और मैं आकाश के चारों
ओर से वायु बहाकर उन्हें चारों दिशाओं *
की ओर यहां तक तितर-बितर करूंगा,

* मूल में—कौन मेरे लिये समय ठहराएगा।

* मूल में—वायुओं।

कि ऐसी कोई जाति न रहेगी जिस में
एलामी भागते हुए न आएं। ३७ मैं
एलाम को उनके शत्रुओं और उनके प्राण
के खोजियों के साम्हने विस्मित करूंगा,
और उन पर अपना कोप भड़काकर
विपत्ति डालूंगा। और यहोवा की यह
वाणी है, कि तलवार को उन पर चलवाते
चलवाते मैं उनका अन्त कर डालूंगा;
३८ और मैं एलाम में अपना सिंहासन
रखकर उनके राजा और हाकिमों को
नाश करूंगा, यहोवा की यही वाणी है।
३९ परन्तु यहोवा की यह भी वाणी है,
कि अन्त के दिनों में मैं एलाम को बंधुआई
से लौटा ले आऊंगा ॥

५० बाबुल और कसदियों के देश
के विषय में यहोवा ने यिर्मयाह
भविष्यद्वक्ता के द्वारा यह वचन कहा :
२ जातियों में बताओ, सुनाओ और
झण्डा खड़ा करो; सुनाओ, मत छिपाओ
कि बाबुल ले लिया गया, बेल का मुह
काला हो गया, मरोदक विस्मित हो
गया। बाबुल की प्रतिमाएं लज्जित हुईं
और उसकी बेडौल मूरतें विस्मित हो गईं।
३ क्योंकि उत्तर दिशा से एक जाति
उस पर चढ़ाई करके उसके देश को यहां
तक उजाड़ कर देगी, कि क्या मनुष्य,
क्या पशु, उस में कोई भी न रहेगा; सब
भाग जाएंगे। ४ यहोवा की यह वाणी
है, कि उन दिनों में इस्राएली और यहूदा
एक संग आएंगे, वे रोते हुए अपने परमेश्वर
यहोवा को ढूंढ़ने के लिये चले आएंगे।
५ वे सिय्योन की ओर मुंह किए हुए
उसका मार्ग पूछते और आपस में यह कहते
आएंगे, कि आओ हम यहोवा से मेल
कर लें, उसके साथ ऐसी वाचा बान्धे
जो कभी भूली न जाए, परन्तु सदा स्थिर
रहे ॥

६ मेरी प्रजा खोई हुई भेड़े हैं; उनके
चरवाहों ने उनको भटका दिया और
पहाड़ों पर भटकाया है; वे पहाड़-पहाड़
और पहाड़ी-पहाड़ी घूमते-घूमते अपने
बैठने के स्थान को भूल गई है। ७ जितनों
ने उन्हें पाया वे उनको खा गए; और
उनके सतानेवालों ने कहा, इस में हमारा
कुछ दोष नहीं, क्योंकि उन्हों ने यहोवा के
विरुद्ध पाप किया है जो धर्म का आधार
है, और उनके पूर्वजों का आश्रय था ॥

८ बाबुल के बीच में से भागो, कसदियों
के देश से जैसे बकरे अपने झुण्ड के अगुवे
होते हैं, वैसे ही निकल आओ। ९ क्योंकि
देखो, मैं उत्तर के देश से बड़ी जातियों
को उभारकर उनकी मण्डली बाबुल पर
चढ़ा ले आऊंगा, और वे उसके विरुद्ध
पांति बान्धेंगे; और उसी दिशा से वह
ले लिया जाएगा। उनके तीर चतुर
वीर के से होंगे; उन में से कोई अकारथ
न जाएगा। १० और कसदियो का देश
ऐसा लुटेगा कि सब लूटनेवालों का पेट
भर जाएगा, यहोवा की यह वाणी है ॥

११ हे मेरे भाग के लूटनेवालो, तुम
जो मेरी प्रजा पर आनन्द करते और
हुलसते हो, और घास चरनेवाली बछिया
की नाईं उछलते और बलवन्त घोड़ों के
समान हिनहिनाते हो, १२ तुम्हारी माता
अत्यन्त लज्जित होगी और तुम्हारी जननी
का मुंह काला होगा। क्योंकि वह सब
जातियों में नीच होगी, वह जंगल और
मरु और निर्जल देश हो जाएगी।
१३ यहोवा के क्रोध के कारण, वह देश
निर्जन रहेगा, वह उजाड़ ही उजाड़
होगा; जो कोई बाबुल के पास से चलेगा

वह चकित होगा, और उसके सब दु:ख
देखकर ताली बजाएगा। १४ हे सब
धनुर्धारियो, बाबुल के चारों ओर उसके
विरुद्ध पांति बान्धो; उस पर तीर चलाओ,
उन्हें मत रख छोड़ो, क्योंकि उस ने यहोवा
के विरुद्ध पाप किया है। १५ चारों
ओर से उस पर ललकारो, उस ने हार
मानी; उसके कोट गिराए गए, उसकी
शहरपनाह ढाई गई। क्योंकि यहोवा उस
से अपना बदला लेने पर है; सो तुम भी
उस से अपना अपना बदला लो, जैसा
उस ने किया है, वैसा ही तुम भी उस से
करो। १६ बाबुल में से बोनेवाले और
काटनेवाले दोनों को नाश करो, वे दुखदाई
तलवार के डर के मारे अपने अपने लोगों
की ओर फिरें, और अपने अपने देश को
भाग जाएं॥

१७ इस्राएल भगाई हुई भेड़ है, सिंहों
ने उसको भगा दिया है। पहिले तो
अश्शूर के राजा ने उसको खा डाला,
और तब बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर
ने उसकी हड्डियों को तोड़ दिया है।
१८ इस कारण इस्राएल का परमेश्वर,
सेनाओं का यहोवा यों कहता है, देखो,
जैसे मैं ने अश्शूर के राजा को दण्ड दिया
था, वैसे ही अब देश समेत बाबुल के
राजा को दण्ड दूंगा। १९ मैं इस्राएल
को उसकी चराई में लौटा लाऊंगा, और
वह कर्मेल और बाशान में फिर चरेगा,
और एप्रैम के पहाड़ों पर और गिलाद में
फिर भर पेट खाने पाएगा। २० यहोवा
की यह वाणी है, कि उन दिनों में*
इस्राएल का अधर्म ढूंढ़ने पर भी नहीं
मिलेगा, और यहूदा के पाप खोजने पर
भी नहीं मिलेंगे; क्योंकि जिन्हें मैं बचाऊं,
उनके पाप भी क्षमा कर दूंगा॥

२१ तू मरातैम* देश और पकोद†
नगर के निवासियों पर चढ़ाई कर।
मनुष्यों को तो मार डाल, और धन का
सत्यानाश कर; यहोवा की यह वाणी है,
और जो जो आज्ञा मैं तुझे देता हूं, उन
सभों के अनुसार कर। २२ सुनो, उस
देश में युद्ध और सत्यानाश का सा शब्द
हो रहा है। २३ जो हथौड़ा सारी पृथ्वी
के लोगों को चूर चूर करता था, वह
कैसा काट डाला गया है! बाबुल सब
जातियों के बीच में कैसा उजाड़ हो गया
है! २४ हे बाबुल, मैं ने तेरे लिये फन्दा
लगाया, और तू अनजाने उस में फँस
भी गया; तू ढूंढ़कर पकड़ा गया है,
क्योंकि तू यहोवा का विरोध करता था।
२५ प्रभु, सेनाओं के यहोवा ने अपने
शस्त्रों का घर खोलकर, अपने क्रोध प्रगट
करने का सामान निकाला है; क्योंकि
सेनाओं के प्रभु यहोवा को कसदियों के देश
में एक काम करना है। २६ पृथ्वी की
छोर से आओ, और उसकी बखरियों को
खोलो; उसको ढेर ही ढेर बना दो;
ऐसा सत्यानाश करो कि उस में कुछ
भी न बचा रहे। २७ उसके सब बैलों
को नाश करो, वे घात होने के स्थान
में उतर जाएं। उन पर हाय! क्योंकि
उनके दण्ड पाने का दिन आ पहुंचा है॥

२८ सुनो, बाबुल के देश में से भागने-
वालों का सा बोल सुनाई पड़ता है
जो सिय्योन में यह समाचार देने को
दौड़े आते है, कि हमारा परमेश्वर यहोवा
अपने मन्दिर का बदला ले रहा है॥

* मूल में—उन दिनों और उस समय में।

* अर्थात् अत्यन्त बलवैये।

† अर्थात् दण्डयोग्य।

२९ सब धनुर्धारियों को बाबुल के
विरुद्ध इकट्ठे करो, उसके चारों ओर
छावनी डालो; कोई जन भागकर निकलने
न पाए। उसके काम का बदला उसे
देओ, जैसा उस ने किया है, ठीक वैसा
ही उसके साथ करो; क्योंकि उस ने
यहोवा इस्राएल के पवित्र के विरुद्ध
अभिमान किया है। ३० इस कारण
उसके जवान चौकों में गिराए जाएंगे,
और सब योद्धाओं का बोल बन्द हो जाएगा,
यहोवा की यही वाणी है ॥

३१ प्रभु सेनाओं के यहोवा की यह
वाणी है, हे अभिमानी, मैं तेरे विरुद्ध
हूं; तेरे दण्ड पाने का दिन आ गया है।
३२ अभिमानी ठोकर खाकर गिरेगा और
कोई उसे फिर न उठाएगा; और मैं
उसके नगरों मे आग लगाऊंगा जिस से
उसके चारों ओर सब कुछ भस्म हो
जाएगा ॥

३३ सेनाओं का यहोवा यों कहता है,
इस्राएल और यहूदा दोनों बराबर पिसे
हुए हैं; और जितनों ने उनको बंधुआ
किया वे उन्हे पकड़े रहते हैं, और जाने
नहीं देते। ३४ उनका छुड़ानेवाला सामर्थी
है; सेनाओं का यहोवा, यही उसका नाम
है। वह उनका मुक़द्दमा भली भांति लड़ेगा
कि पृथ्वी को चैन दे परन्तु बाबुल के
निवासियों को व्याकुल करे ॥

३५ यहोवा की यह वाणी है, कसदियों
और बाबुल के हाकिम, पण्डित आदि
सब निवासियों पर तलवार चलेगी !
३६ बड़ा बोल बोलनेवालों पर तलवार
चलेगी, और वे मूर्ख बनेंगे ! उसके
सूरवीरों पर भी तलवार चलेगी, और
वे विस्मित हो जाएंगे ! ३७ उसके सवारों
और रथियों * पर और सब मिले जुले
लोगों पर भी तलवार चलेगी, और वे
स्त्रियें बन जाएंगे ! उसके भण्डारों पर
तलवार चलेगी, और वे लुट जाएंगे !
३८ उसके जलाशयों पर सूखा पड़ेगा,
और वे सूख जाएंगे ! क्योंकि वह खुदी
हुई मूरतों से भरा हुआ देश है, और वे
अपनी भयानक प्रतिमाओं पर बावले हैं ॥

३९ इसलिये निर्जल देश के जन्तु
सियारों के सग मिलकर वहां बसेंगे, और
शुतुर्मुर्ग उस में वास करेंगे, और वह
फिर सदा तक बसाया न जाएगा, न
युग युग उस मे कोई वास कर सकेगा।
४० यहोवा की यह वाणी है, कि सदोम
और अमोरा और उनके आस पास के
नगरो की जैसी दशा उस समय हुई थी
जब परमेश्वर ने उनको उलट दिया था,
वैसी ही दशा बाबुल की भी होगी, यहां
तक कि कोई मनुष्य उस मे न रह सकेगा,
और न कोई आदमी उस मे टिकेगा ॥

४१ सुनो, उत्तर दिशा से एक देश
के लोग आते हैं, और पृथ्वी की छोर से
एक बड़ी जाति और बहुत से राजा उठकर
चढ़ाई करेंगे। ४२ वे धनुष और बर्छी
पकड़े हुए हैं; वे क्रूर और निर्दय हैं;
वे समुद्र की नाई गरजेंगे; और घोड़ों
पर चढ़े हुए तुझ बाबुल की बेटी के विरुद्ध
पांति बान्धे हुए युद्ध करनेवालों की नाई
आएंगे। ४३ उनका समाचार सुनते ही
बाबुल के राजा के हाथ पांव ढीले पड़
गए, और उसको जच्चा की सी पीड़ें
उठीं ॥

४४ सुनो, वह सिंह की नाई आएगा
जो यरदन † के आस पास के घने जगल से

* मूल में—घोड़ों और रथों।
† मूल में—यरदन की बड़ाई से।

निकलकर दृढ़ भेड़शाले पर चढ़े, परन्तु
मैं उनको उसके साम्हने से झट भगा
दूंगा; तब जिसको मैं चुन लूं, उसी को
उन पर अधिकारी ठहराऊंगा। देखो,
मेरे तुल्य कौन है? कौन मुझ पर मुक़द्दमा
चलाएगा*? वह चरवाहा कहां है जो
मेरा साम्हना कर सकेगा? ४५ सो सुनो
कि यहोवा ने बाबुल के विरुद्ध क्या युक्ति
की है और कसदियों के देश के विरुद्ध
कौन सी कल्पना की है: निश्चय वह
भेड़-बकरियों के बच्चों को घसीट ले
जाएगा, निश्चय वह उनकी चराइयों को
भेड़-बकरियों से खाली कर देगा।
४६ बाबुल के लूट लिए जाने के शब्द से
पृथ्वी काप उठी है, और उसकी चिल्लाहट
जातियों मे सुनाई पड़ती है॥

५१ यहोवा यों कहता है, मैं
बाबुल के और लेबकामै† के
रहनेवालों के विरुद्ध एक नाश करनेवाली
वायु चलाऊंगा; २ और मैं बाबुल के
पास ऐसे लोगों को भेजूंगा जो उसको
फटक-फटककर उड़ा देंगे, और इस रीति
उसके देश को सुनसान करेंगे; और
विपत्ति के दिन चारो ओर से उसके विरुद्ध
होंगे। ३ धनुर्धारी के विरुद्ध और जो
अपना झिलम पहिने हैं धनुर्धारी धनुष
चढ़ाए हुए उठे; उसके जवानों से कुछ
कोमलता न करना; उसकी सारी सेना को
सत्यानाश करो। ४ कसदियों के देश में
मरे हुए और उसकी सड़कों मे छिदे हुए
लोग गिरेंगे। ५ क्योंकि, यद्यपि इस्राएल
और यहूदा के देश, इस्राएल के पवित्र
के विरुद्ध किए हुए पापों से भरपूर हो
गए हैं, तौभी उनके परमेश्वर, सेनाओं
के यहोवा ने उनको त्याग नही दिया॥

६ बाबुल में से भागो, अपना अपना
प्राण बचाओ! उसके अधर्म मे भागी
होकर तुम भी न मिट जाओ; क्योंकि
यह यहोवा के बदला लेने का समय है,
वह उसको बदला देने पर है। ७ बाबुल
यहोवा के हाथ मे सोने का कटोरा था,
जिस से सारी पृथ्वी के लोग मतवाले
होते थे; जाति जाति के लोगों ने उसके
दाखमधु मे से पिया, इस कारण वे भी
बावले हो गए। ८ बाबुल अचानक ले
ली गई और नाश की गई है। उसके
लिये हाय-हाय करो! उसके घावों के
लिये बलसान औषधि लाओ; सम्भव
है वह चंगी हो सके। ९ हम बाबुल का
इलाज करते तो थे, परन्तु वह चगी नही
हुई। सो आओ, हम उसको तजकर अपने
अपने देश को चले जाए; क्योंकि उस पर
किए हुए न्याय का निर्णय आकाश वरन
स्वर्ग तक भी पहुच गया है। १० यहोवा ने
हमारे धर्म के काम प्रगट किए हैं; सो
आओ, हम सिय्योन में अपने परमेश्वर
यहोवा के काम का वर्णन करें॥

११ तीरों को पैना करो! ढाले थामे
रहो! क्योंकि यहोवा ने मादी राजाओं
के मन को उभारा है, उस ने बाबुल को
नाश करने की कल्पना की है, क्योंकि
यहोवा अर्थात् उसके मन्दिर का यही
बदला है। १२ बाबुल की शहरपनाह
के विरुद्ध झण्डा खड़ा करो; बहुत पहरुए
बैठाओ; घात लगानेवालों को बैठाओ;
क्योंकि यहोवा ने बाबुल के रहनेवालों के
विरुद्ध जो कुछ कहा था, वह अब करने

* मूल में—कौन मेरे लिए समय ठहराएगा।

† अर्थात् मेरे विरोधियों का हृदय। यह कसदियों के देश का एक नाम जान पड़ता है।

पर है वरन किया भी है। १३ हे बहुत
जलाशयों के बीच बसी हुई और बहुत
भण्डार रखनेवाली, तेरा अन्त आ गया,
तेरे लोभ की सीमा पहुंच गई है।
१४ सेनाओं के यहोवा ने अपनी ही शपथ
खाई है, कि निश्चय मैं तुझ को टिड्डियों
के समान अनगिनित मनुष्यों से भर दूंगा,
और वे तेरे विरुद्ध ललकारेंगे ॥

१५ उसी ने पृथ्वी को अपने सामर्थ
से बनाया, और जगत को अपनी बुद्धि
से स्थिर किया; और आकाश को अपनी
प्रवीणता से तान दिया है। १६ जब
वह बोलता है तब आकाश मे जल का
बड़ा शब्द होता है, वह पृथ्वी की छोर से
कुहरा उठाता है। वह वर्षा के लिये
बिजली बनाता, और अपने भण्डार मे
से पवन निकाल ले आता है। १७ सब
मनुष्य पशु सरीखे ज्ञानरहित है, सब
सोनारों को अपनी खोदी हुई मूरतो के
कारण लज्जित होना पड़ेगा, क्योंकि
उनकी ढाली हुई मूरतें धोखा देनेवाली
हैं, और उनके कुछ भी सांस नहीं चलती।
१८ वे तो व्यर्थ और ठट्ठे ही के योग्य है;
जब उनके नाश किए जाने का समय
आएगा, तब * वे नाश ही होंगी।
१९ परन्तु जो याकूब का निज भाग है,
वह उनके समान नहीं, वह तो सब का
बनानेवाला है, और इस्राएल उसका
निज भाग है; उसका नाम सेनाओं का
यहोवा है ॥

२० तू मेरा फ़रसा और युद्ध के लिये
हथियार ठहराया गया है, तेरे द्वारा
मैं जाति जाति को तितर-बितर करूंगा;
और तेरे ही द्वारा राज्य राज्य को नाश
करूंगा। २१ तेरे ही द्वारा मै सवार
समेत घोड़ों को टुकड़े टुकड़े करूंगा;
२२ तेरे ही द्वारा रथी समेत रथ को
भी टुकड़े टुकड़े करूंगा; तेरे ही द्वारा मैं
स्त्री पुरुष दोनों को टुकड़े टुकडे करूंगा;
तेरे ही द्वारा मै बूढ़े और लड़के दोनों को
टुकडे टुकड़े करूगा, और जवान पुरुष
और जवान स्त्री दोनों को मै तेरे ही
द्वारा टुकड़े टुकड़े करूंगा; २३ तेरे ही
द्वारा मै भेड-बकरियों समेत चरवाहे को
टुकडे टुकडे करूंगा, तेरे ही द्वारा मै
किसान और उसके जोड़ बैलों को भी
टुकडे टुकड़े करूगा; अधिपतियों और
हाकिमों को भी मै तेरे ही द्वारा टुकड़े
टुकडे करूंगा ॥

२४ मै बाबुल को और सारे कसदियो
को भी उन सब बुराइयो का बदला दूगा,
जो उन्हों ने तुम लोगों के साम्हने सिय्योन
मे की है, यहोवा की यही वाणी है ॥

२५ हे नाश करनेवाले पहाड़ जिसके
द्वारा सारी पृथ्वी नाश हुई है, यहोवा की
यह वाणी है कि मैं तेरे विरुद्ध हू और
हाथ बढ़ाकर तुझे ढागों पर से लुढ़का
दूगा और जला हुआ पहाड बनाऊगा।
२६ लोग तुझ से न तो घर के कोने के
लिये पत्थर लेंगे, और न नेव के लिये,
क्योंकि तू सदा उजाड रहेगा, यहोवा की
यही वाणी है ॥

२७ देश मे झण्डा खडा करो, जाति
जाति मे नरसिंगा फूको; उसके विरुद्ध
जाति जाति को तैयार करो; अरारात,
मिन्नी और अश्कनज नाम राज्यों को
उसके विरुद्ध बुलाओ, उसके विरुद्ध सेनापति
भी ठहराओ, घोड़ों को शिखरवाली
टिड्डियो के समान अनगिनित चढ़ा ले
आओ। २८ उसके विरुद्ध जातियों को

* मूल में—उनके दण्ड पाने के समय।

तैयार करो; मादी राजाओं को उनके
अधिपतियों सब हाकिमों सहित और उस
राज्य के सारे देश को तैयार करो।
२९ यहोवा ने विचारा है कि वह बाबुल
के देश को ऐसा उजाड़ करे कि उस मे
कोई भी न रहे; इसलिये पृथ्वी कापती है
और दु:खित होती है। ३० बाबुल के
शूरवीर गढ़ों में रहकर लड़ने से इनकार
करते हैं, उनकी वीरता जाती रही है;
और यह देखकर कि उनके वासस्थानों मे
आग लग गई वे स्त्री बन गए है,
उसके फाटकों के बेण्डे तोडे गए है।
३१ एक हरकारा दूसरे हरकारे से और
एक समाचार देनेवाला दूसरे समाचार
देनेवाले से मिलने और बाबुल के राजा
को यह समाचार देने के लिये दौडेगा कि
तेरा नगर चारों ओर से ले लिया गया है,
३२ और घाट शत्रुओं के वश मे हो गए
हैं *, ताल भी सुखाये † गए, और योद्धा
घबरा उठे हैं। ३३ क्योंकि इस्राएल का
परमेश्वर, सेनाओं का यहोवा यों कहता
है: बाबुल की बेटी दांवते समय के
खलिहान के समान है, थोडे ही दिनों मे
उसकी कटनी का समय आएगा ।।

३४ बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर ने
मुझ को खा लिया, मुझ को पीस डाला;
उस ने मुझे छूछे बर्तन के समान कर दिया,
उस ने मगरमच्छ की नाईं मुझ को निगल
लिया है; और मुझ को स्वादिष्ट भोजन
जानकर अपना पेट मुझ से भर लिया है,
उस ने मुझ को बरबस निकाल दिया है।
३५ सिय्योन की रहनेवाली कहेगी, कि
जो उपद्रव मुझ पर और मेरे शरीर पर
हुआ है, वह बाबुल पर पलट जाए।
और यरूशलेम कहेगी कि मुझ मे की
हुई हत्याओं का दोष कसदियों के देश के
रहनेवालों पर लगे। ३६ इसलिये यहोवा
कहता है, मै तेरा मुक़द्दमा लड़ूंगा और
तेरा बदला लूंगा। मै उसके ताल को
और उसके सोतों को सुखा दूंगा;
३७ और बाबुल खण्डहर, और गीदडों
का वासस्थान होगा; और लोग उसे
देखकर चकित होंगे और ताली बजाएंगे,
और उस मे कोई न रहेगा ।।

३८ लोग एक सग ऐसे गरजेंगे और
गुर्राएंगे, जैसे युवा सिंह व सिंह के बच्चे
आहेर पर करते हैं। ३९ परन्तु जब जब
वे उत्तेजित हों, तब मै जेवनार तैयार
करके उन्हे ऐसा मतवाला करूंगा, कि
वे हुलसकर सदा की नींद मे पड़ेंगे और
कभी न जागेंगे, यहोवा की यही वाणी है।
४० मै उनको, भेड़ों के बच्चों, और
मेढ़ों और बकरों की नाईं घात करा
दूगा ।।

४१ शेशक, जिसकी प्रशंसा सारे पृथ्वी
पर होती थी कैसे ले लिया गया? वह
कैसे पकडा गया? बाबुल जातियों के
बीच कैसे सुनसान हो गया है? ४२ बाबुल
के ऊपर समुद्र चढ़ आया है, वह उसकी
बहुत सी लहरों में डूब गया है। ४३ उसके
नगर उजड़ गए, उसका देश निर्जल और
निर्जल हो गया है, उस में कोई मनुष्य
नहीं रहता, और उस से होकर कोई
आदमी नही चलता। ४४ मै बाबुल में
बेल को दण्ड दूंगा, और उस ने जो
कुछ निगल लिया है, वह उसके मुंह से
उगलवाऊंगा। जातियों के लोग फिर
उसकी ओर तांता बान्धे हुए न चलेंगे;
बाबुल की शहरपनाह गिराई जाएगी।

* मूल में—घाट पकड़े गए।

† मूल में—नरकटों का स्थान आग से जलाया गया।

४५ हे मेरी प्रजा, उस में से निकल
आओ! अपने अपने प्राण को यहोवा
के भड़के हुए कोप से बचाओ! ४६ जब
उड़ती हुई बात उस देश मे सुनी जाए,
तब तुम्हारा मन न घबराए; और जो
उड़ती हुई चर्चा पृथ्वी पर सुनी जाएगी
तुम उस से न डरना: उसके एक वर्ष
बाद एक और बात उड़ती हुई आएगी,
तब उसके बाद दूसरे वर्ष में एक और बात
उड़ती हुई आएगी, और उस देश मे उपद्रव
होगा, और एक हाकिम दूसरे के विरुद्ध
होगा।।

४७ इसलिये देख, वे दिन आते हैं
जब मैं बाबुल की खुदी हुई मूरतों पर
दण्ड की आज्ञा करूंगा; उस सारे देश
के लोगो का मुह काला हो जाएगा,
और उसके सब मारे हुए लोग उसी मे
पड़े रहेंगे। ४८ तब स्वर्ग और पृथ्वी
के सारे निवासी बाबुल पर जयजयकार
करेंगे; क्योंकि उत्तर दिशा से नाश
करनेवाले उस पर चढ़ाई करेंगे, यहोवा
की यही वाणी है। ४९ जैसे बाबुल ने
इस्राएल के लोगों को मारा, वैसे ही सारे
देश के लोग उसी मे मार डाले जाएंगे।।

५० हे तलवार से बचे हुओ, भागो, खड़े
मत रहो! यहोवा को दूर से स्मरण करो,
और यरूशलेम की भी सुधि लो: ५१ हम
व्याकुल हैं, क्योंकि हम ने अपनी नामधराई
सुनी है; यहोवा के पवित्र भवन मे विधर्मी
घुस आए हैं, इस कारण हम लज्जित हैं।।

५२ सो देखो, यहोवा की यह वाणी है,
ऐसे दिन आनेवाले हैं कि मैं उसकी खुदी
हुई मूरतों पर दण्ड भेजूंगा, और उसके
सारे देश में लोग घायल होकर कराहते
रहेंगे। ५३ चाहे बाबुल ऐसा ऊंचा बन
जाए कि आकाश से बातें करे और उसके
ऊंचे गढ़ और भी दृढ़ किए जाएं, तौभी
मैं उसे नाश करने के लिये, लोगों को
भेजूंगा, यहोवा की यह वाणी है।।

५४ बाबुल से चिल्लाहट का शब्द
सुनाई पड़ता है! कसदियों के देश से
सत्यानाश का बड़ा कोलाहल सुनाई देता
है। ५५ क्योंकि यहोवा बाबुल को नाश
कर रहा है और उसके बड़े कोलाहल को
बन्द कर रहा है। इस से उनका कोलाहल
महासागर का सा सुनाई देता है।
५६ बाबुल पर भी नाश करनेवाले चढ़
आए हैं, और उसके शूरवीर पकड़े गए
हैं और उनके धनुष तोड़ डाले गए;
क्योंकि यहोवा बदला देनेवाला परमेश्वर
है, वह अवश्य ही बदला लेगा। ५७ मैं
उसके हाकिमो, पण्डितो, अधिपतियो,
रईसों, और शूरवीरो को ऐसा मतवाला
करूंगा कि वे सदा की नींद मे पड़ेंगे और
फिर न जागेंगे, सेनाओं के यहोवा, जिसका
नाम राजाधिराज है, उसकी यही वाणी
है।।

५८ सेनाओ का यहोवा यों भी कहता
है, बाबुल की चौड़ी शहरपनाह नेव
से ढाई जाएगी, और उसके ऊंचे फाटक
आग लगाकर जलाए जाएंगे। और उस
मे राज्य राज्य के लोगों का परिश्रम व्यर्थ
ठहरेगा, और जातियों का परिश्रम आग
का कौर हो जाएगा और वे थक जाएंगे।।

५९ यहूदा के राजा सिदकिय्याह के
राज्य के चौथे वर्ष में जब उसके साथ
सरायाह भी बाबुल को गया था, जो
नेरिय्याह का पुत्र और महसेयाह का पोता
और राजभवन का अधिकारी भी था,
६० तब यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता ने उसको
ये बातें बताईं अर्थात् वे सब बाते जो
बाबुल पर पड़नेवाली विपत्ति के विषय

लिखी हुई है, उन्हें यिर्मयाह ने पुस्तक में
लिख दिया। ६१ और यिर्मयाह ने
सरायाह से कहा, जब तू बाबुल में पहुंचे,
तब अवश्य ही* ये सब वचन पढ़ना,
६२ और यह कहना, हे यहोवा तू ने तो
इस स्थान के विषय में यह कहा है कि मैं
इसे ऐसा मिटा दूगा कि इस में क्या
मनुष्य, क्या पशु, कोई भी न रहेगा,
वरन यह सदा उजाड़ पड़ा रहेगा।
६३ और जब तू इस पुस्तक को पढ़
चुके, तब इसे एक पत्थर के संग बान्धकर
परात महानद के बीच में फेंक देना,
६४ और यह कहना, यों ही बाबुल डूब
जाएगा और मैं उस पर ऐसी विपत्ति
डालूंगा कि वह फिर कभी न उठेगा।
यों उसका सारा परिश्रम व्यर्थ ही ठहरेगा
और वे थके रहेंगे॥

यहां तक यिर्मयाह के वचन हैं॥

**५२** जब सिदकिय्याह राज्य करने
लगा, तब वह इक्कीस वर्ष का था;
और यरूशलेम में ग्यारह वर्ष तक राज्य
करता रहा। उसकी माता का नाम
हमूतल था जो लिब्नावासी यिर्मयाह की
बेटी थी। २ और उस ने यहोयाकीम के
सब कामों के अनुसार वही किया जो
यहोवा की दृष्टि मे बुरा है। ३ निश्चय
यहोवा के कोप के कारण यरूशलेम और
यहूदा की ऐसी दशा हुई कि अन्त मे उस
ने उनको अपने साम्हने से दूर कर दिया॥

और सिदकिय्याह ने बाबुल के राजा
से बलवा किया। ४ और उसके राज्य के
नौवे वर्ष के दसवें महीने के दसवे दिन
को बाबुल के राजा नबूकदनेस्सर ने अपनी
सारी सेना लेकर यरूशलेम पर चढाई की,

और उस ने उसके पास छावनी करके
उसके चारों ओर क़िला बनाया। ५ यों
नगर घेरा गया, और सिदकिय्याह राजा
के ग्यारहवें वर्ष तक घिरा रहा। ६ चौथे
महीने के नौवे दिन से नगर मे महगी यहा
तक बढ़ गई, कि लोगों के लिये कुछ रोटी
न रही। ७ तब नगर की शहरपनाह मे
दरार की गई, और दोनों भीतों के बीच
जो फाटक राजा की बारी के निकट था,
उस से सब योद्धा भागकर रात ही रात
नगर से निकल गए, और अराबा का
मार्ग लिया। (उस समय कसदी लोग
नगर को घेरे हुए थे)। ८ परन्तु उनकी
सेना ने राजा का पीछा किया, और उसको
यरीहो के पास के अराबा मे जा पकड़ा;
तब उसकी सारी सेना उसके पास से तितर-
बितर हो गई। ९ सो वे राजा को पकड़-
कर हमात देश के रिबला मे बाबुल के राजा
के पास ले गए, और वहा उस ने उसके
दण्ड की आज्ञा दी। १० बाबुल के राजा
ने सिदकिय्याह के पुत्रों को उसके साम्हने
घात किया, और यहूदा के सारे हाकिमो
को भी रिबला मे घात किया। ११ फिर
बाबुल के राजा ने सिदकिय्याह की आखों
को फुड़वा डाला, और उसको बेड़ियो से
जकड़कर बाबुल तक ले गया, और उसको
बन्दीगृह मे डाल दिया। सो वह मृत्यु
के दिन तक वही रहा॥

१२ फिर उसी वर्ष अर्थात् बाबुल के
राजा नबूकदनेस्सर के राज्य के उन्नीसवें
वर्ष के पांचवे महीने के दसवे दिन को
जल्लादों का प्रधान नबूजरदान जो बाबुल
के राजा के सम्मुख खड़ा रहता था यरूशलेम
मे आया। १३ और उस ने यहोवा के
भवन और राजभवन और यरूशलेम के
सब बड़े बड़े घरों को आग लगवाकर

* मूल में—तब देख और।

फुकवा दिया। १४ और कसदियों की
सारी सेना ने जो जल्लादो के प्रधान के
सग थी, यरूशलेम के चारों ओर की सब
शहरपनाह को ढा दिया। १५ और
जल्लादों का प्रधान नबूजरदान कगाल
लोगो मे से कितनों को, और जो लोग
नगर में रह गए थे, और जो लोग बाबुल
के राजा के पास भाग गए थे, और जो
कारीगर रह गए थे, उन सब को बधुआ
करके ले गया। १६ परन्तु, दिहात के
कगाल लोगों मे से कितनो को जल्लादों के
प्रधान नबूजरदान ने दाख की बारियों की
सेवा और किसानी करने को छोड दिया।।

१७ और यहोवा के भवन मे जो पीतल
के खम्भे थे, और कुर्सियों और पीतल के
हौज जो यहोवा के भवन मे थे, उन
सभों को कसदी लोग तोडकर उनका
पीतल बाबुल को ले गए। १८ और
हाडियो, फावडियो, कैंचियों, कटोरो, धूप-
दानो, निदान पीतल के और सब पात्रो
को, जिन से लोग सेवा टहल करते थे,
वे ले गए। १९ और तसलो, करछों,
कटोरियों, हाडियों, दीवटो, धूपदानो, और
कटोरों में से जो कुछ सोने का था, उनके
सोने को, और जो कुछ चान्दी का था
उनकी चान्दी को भी जल्लादों का प्रधान
ले गया। २० दोनों खम्भे, एक हौज
और पीतल के बारहों बैल जो पायों के
नीचे थे, इन सब को तो सुलैमान राजा
ने यहोवा के भवन के लिये बनवाया था,
और इन सब का पीतल तौल से बाहर था।
२१ जो खम्भे थे, उन में से एक एक
की ऊंचाई अठारह हाथ, और घेरा बारह
हाथ, और मोटाई चार अंगुल की थी,
और वे खोखले थे। २२ एक एक की
कंगनी पीतल की थी, और एक एक कंगनी
की ऊंचाई पांच हाथ की थी; और उस पर
चारों ओर जो जाली और अनार बने थे
वे सब पीतल के थे। २३ कगनियो के
चारों अलंगो पर छियानवे अनार बने
थे, और जाली के ऊपर चारों ओर एक
सौ अनार थे।।

२४ और जल्लादो के प्रधान ने सरायाह
महायाजक और उसके नीचे के सपन्याह
याजक, और तीनो डेवढीदारों को पकड
लिया, २५ और नगर मे से उस ने
एक खोजा पकड़ लिया, जो योद्धाओ के
ऊपर ठहरा था; और जो पुरुष राजा के
सम्मुख रहा करते थे, उन मे से सात जन
जो नगर में मिले, और सेनापति का मुन्शी
जो साधारण लोगो को सेना मे भरती
करता था; और साधारण लोगो मे से
साठ पुरुष जो नगर मे मिले, २६ इन
सब को जल्लादों का प्रधान नबूजरदान
रिबला मे बाबुल के राजा के पास ले
गया। २७ तब बाबुल के राजा ने उन्हें
हमात देश के रिबला में ऐसा मारा कि
वे मर गए। २८ सो यहूदी अपने देश
से बधुए होकर चले गए।।

जिन लोगों को नबूकदनेस्सर बंधुआ
करके ले गया, सो ये हैं, अर्थात् उसके
राज्य के सातवे वर्ष में तीन हजार तेईस
यहूदी, २९ फिर अपने राज्य के अठारहवे
वर्ष में नबूकदनेस्सर यरूशलेम से आठ
सौ बत्तीस प्राणियों को बंधुआ करके
ले गया, ३० फिर नबूकदनेस्सर के राज्य
के तेईसवें वर्ष मे जल्लादों का प्रधान
नबूजरदान सात सौ पैंतालीस यहूदी जनों
को बंधुए करके ले गया; सब प्राणी
मिलकर चार हजार छ सौ हुए।।

३१ फिर यहूदा के राजा यहोयाकीन
की बंधुआई के सैंतीसवे वर्ष में अर्थात्

जिस वर्ष बाबुल का राजा एवीलमरोदक
राजगद्दी पर विराजमान हुआ, उसी के
बारहवें महीने के पचीसवें दिन को उस
ने यहूदा के राजा यहोयाकीन को बन्दीगृह
से निकालकर बड़ा पद दिया;
३२ और
उस से मधुर मधुर वचन कहकर, जो
राजा उसके साथ बाबुल में बंधुए थे,
उनके सिंहासनों से उसके सिंहासन को
अधिक ऊंचा किया।
३३ और उसके
बन्दीगृह के वस्त्र बदल दिए; और वह
जीवन भर नित्य राजा के सम्मुख भोजन
करता रहा;
३४ और प्रति दिन के खर्च
के लिये बाबुल के राजा के यहां से उसको
नित्य कुछ मिलने का प्रबन्ध हुआ। यह
प्रबन्ध उसकी मृत्यु के दिन तक उसके
जीवन भर लगातार बना रहा ॥

---

# विलापगीत

१ जो नगरी लोगों से भरपूर थी
वह अब कैसी अकेली बैठी हुई है !
वह क्यों एक विधवा के समान बन
गई ?
वह जो जातियों की दृष्टि में महान
और प्रान्तों में रानी थी, अब क्यों
कर देनेवाली हो गई है।
२ रात को वह फूट फूटकर रोती है,
उसके आंसू गालों पर ढलकते हैं;
उसके सब यारों में से अब कोई उसे
शान्ति नहीं देता;
उसके सब मित्रों ने उस से विश्वासघात
किया, और उसके शत्रु बन गए
हैं ॥
३ यहूदा दुःख और कठिन दासत्व से
बचने के लिये परदेश चली गई;
परन्तु अन्यजातियों में रहती हुई
वह चैन नहीं पाती;
उसके सब खदेड़नेवालों ने उसकी
सकेती में उसे पकड़ लिया है ॥
४ सिय्योन के मार्ग विलाप कर रहे
हैं, क्योंकि नियत पर्वों में कोई
नहीं आता है;
उसके सब फाटक सुनसान पड़े हैं,
उसके याजक कराहते हैं;
उसकी कुमारियां शोकित हैं, और
वह आप कठिन दुःख भोग रही है ॥
५ उसके द्रोही प्रधान हो गए, उसके
शत्रु उन्नति कर रहे हैं,
क्योंकि यहोवा ने उसके बहुत से
अपराधों के कारण उसे दुःख
दिया है;
उसके बालबच्चों को शत्रु हांक
हांक कर बंधुआई में ले गए ॥
६ सिय्योन की पुत्री का सारा प्रताप
जाता रहा है।
उसके हाकिम ऐसे हरिणों के समान
हो गए हैं जो कुछ चराई नहीं पाते;
वे खदेड़नेवालों के साम्हने से बलहीन
होकर भागते हैं ॥

७ यरूशलेम ने, इन दुःख भरे और संकट
के दिनों में,
जब उसके लोग द्रोहियों के हाथ में
पडे और उसका कोई सहायक न
रहा,
तब अपनी सब मनभावनी वस्तुओं
को जो प्राचीनकाल से उसकी थीं,
स्मरण किया है।
उसके द्रोहियों ने उसको उजड़ा देखकर
ठट्ठों में उडाया है ।।
८ यरूशलेम ने बड़ा पाप किया,
इसलिये वह अशुद्ध स्त्री सी हो
गई है;
जितने उसका आदर करते थे वे
उसका निरादर करते है, क्योंकि
उन्हों ने उसकी नगाई देखी है;
हां, वह कराहती हुई मुह फेर लेती
है ।।
९ उसकी अशुद्धता उसके वस्त्र पर है;
उस ने अपने अन्त का स्मरण न
रखा;
इसलिये वह भयंकर रीति से गिराई
गई, और कोई उसे शान्ति नही
देता है।
हे यहोवा, मेरे दुःख पर दृष्टि कर,
क्योंकि शत्रु मेरे विरुद्ध सफल
हुआ है !
१० द्रोहियों ने उसकी सब मनभावनी
वस्तुओं पर हाथ बढाया है;
हां, अन्यजातियों को, जिनके विषय
में तू ने आज्ञा दी थी कि वे तेरी
सभा में भागी न होने पाएंगी,
उनको उस ने तेरे पवित्रस्थान में
घुसा हुआ देखा है ।।
११ उसके सब निवासी कराहते हुए
भोजनवस्तु ढूढ़ रहे हैं;
उन्हों ने अपना प्राण बचाने के लिये
अपनी मनभावनी वस्तुएं बेचकर
भोजन मोल लिया है।
हे यहोवा, दृष्टि कर, और ध्यान से
देख, क्योंकि मैं तुच्छ हो गई हूं ।।
१२ हे सब बटोहियो, क्या तुम्हें इस बात
की कुछ भी चिन्ता नही ?
दृष्टि करके देखो, क्या मेरे दुःख से
बढ़कर कोई और पीड़ा है
जो यहोवा ने अपने क्रोध के दिन
मुझ पर डाल दी है ?
१३ उस ने ऊपर से मेरी हड्डियों मे आग
लगाई है, और वे उस से भस्म हो
गईं;
उस ने मेरे पैरों के लिये जाल लगाया,
और मुझ को उलटा फेर दिया
है;
उस ने ऐसा किया कि मैं त्यागी
हुई सी और रोग से लगातार
निर्बल रहती हूं ।।
१४ उस ने जूए की रस्सियों की नाईं
मेरे अपराधों को अपने हाथ से
कसा है;
उस ने उन्हें बटकर मेरी गर्दन पर
चढ़ाया, और मेरा बल घटा दिया
है;
जिनका मै साम्हना भी नहीं कर
सकती, उन्हीं के वश में यहोवा ने
मुझे कर दिया है ।।
१५ यहोवा ने मेरे सब पराक्रमी पुरुषों
को तुच्छ जाना;
उस ने नियत पर्व का प्रचार करके
लोगों को मेरे विरुद्ध बुलाया कि
मेरे जवानों को पीस डालें;
यहूदा की कुमारी कन्या को यहोवा
ने मानो कोल्हू में पेरा है ।।

१६ इन बातों के कारण मैं रोती हूं;
मेरी आंखों से आंसू की धारा
बहती रहती है;
क्योंकि जिस शान्तिदाता के कारण
मेरा जी हरा भरा हो जाता था,
वह मुझ से दूर हो गया;
मेरे लड़केबाले अकेले हो गए, क्योंकि
शत्रु प्रबल हुआ है ।।
१७ सिय्योन हाथ फैलाए हुए है, उसे
कोई शान्ति नहीं देता,
यहोवा ने याकूब के विषय में यह
आज्ञा दी है कि उसके चारों ओर
के निवासी उसके द्रोही हो जाएं,
यरूशलेम उनके बीच अशुद्ध स्त्री के
समान हो गई है ।।
१८ यहोवा सच्चाई पर है, क्योंकि मैं ने
उसकी आज्ञा का उल्लंघन किया
है;
हे सब लोगो, सुनो, और मेरी पीड़ा
को देखो !
मेरे कुमार और कुमारियां बंधुआई
में चली गई हैं ।।
१९ मैं ने अपने मित्रों को पुकारा परन्तु
उन्हों ने भी मुझे धोखा दिया,
जब मेरे याजक और पुरनिये इसलिये
भोजनवस्तु ढूंढ़ रहे थे कि खाने
से उनका जी हरा हो जाए,
तब नगर ही में उनके प्राण छूट
गए ।।
२० हे यहोवा, दृष्टि कर, क्योंकि मैं संकट
में हूं, मेरी अन्तड़ियां ऐंठी जाती हैं,
मेरा हृदय उलट गया है, क्योंकि मैं ने
बहुत बलवा किया है।
बाहर तो मैं तलवार से निर्वंश होती
हूं; और घर में मृत्यु विराज
रही है ।।
२१ उन्हों ने सुना है कि मैं कराहती हूं,
परन्तु कोई मुझे शान्ति नहीं
देता।
मेरे सब शत्रुओं ने मेरी विपत्ति
का समाचार सुना है, वे इस से
हर्षित हो गए कि तू ही ने यह
किया है।
परन्तु जिस दिन की चर्चा तू ने प्रचार
करके सुनाई है उसको तू दिखा,
तब वे भी मेरे समान हो जाएंगे ।।
२२ उनकी सारी दुष्टता की ओर दृष्टि
कर;
और जैसा मेरे सारे अपराधों के कारण
तू ने मुझे दण्ड दिया, वैसा ही
उनको भी दण्ड दे;
क्योंकि मैं बहुत ही कराहती हूं, और
मेरा हृदय रोग से निर्बल हो गया
है ।।

२ यहोवा ने सिय्योन की पुत्री को
किस प्रकार अपने कोप के बादलों
से ढांप दिया है !
उस ने इस्राएल की शोभा को आकाश
से धरती पर पटक दिया;
और कोप के दिन अपने पांवों की
चौकी को स्मरण नहीं किया ।।
२ यहोवा ने याकूब की सब बस्तियों को
निठुरता से नष्ट किया है;
उस ने रोष में आकर यहूदा की
पुत्री के दृढ़ गढ़ों को ढाकर मिट्टी
में मिला दिया है,
उस ने हाकिमों समेत राज्य को
अपवित्र ठहराया है ।।
३ उस ने क्रोध में आकर इस्राएल के
सींग को जड़ से * काट डाला है;

* मूल में—सारे सींग को।

उस ने शत्रु के साम्हने उनकी सहायता
करने से अपना दहिना हाथ खींच
लिया है;
उस ने चारों ओर भस्म करती हुई
लौ की नाईं याकूब को जला दिया
है ।।
४ उस ने शत्रु बनकर धनुष चढ़ाया,
और बैरी बनकर दहिना हाथ
बढ़ाए हुए खड़ा है,
और जितने देखने में मनभावने थे,
उन सब को उस ने घात किया,
सिय्योन की पुत्री के तम्बू पर उस
ने आग की नाईं अपनी जलजलाहट
भड़का दी है ।।
५ यहोवा शत्रु बन गया, उस ने इस्राएल
को निगल लिया;
उसके सारे भवनों को उस ने मिटा
दिया, और उसके दृढ़ गढ़ों को
नष्ट कर डाला है;
और यहूदा की पुत्री का रोना-पीटना
बहुत बढ़ाया है ।।
६ उस ने अपना मण्डप बारी के मचान
की नाईं अचानक गिरा दिया,
अपने मिलापस्थान को उस ने नाश
किया है,
यहोवा ने सिय्योन में नियत पर्व और
विश्रामदिन दोनों को भुला दिया
है,
और अपने भड़के हुए कोप से राजा
और याजक दोनों का तिरस्कार
किया है ।।
७ यहोवा ने अपनी वेदी मन से उतार
दी, और अपना पवित्रस्थान अपमान
के साथ तज दिया है;
उसके भवनों की भीतों को उस ने
शत्रुओं के वश में कर दिया,
यहोवा के भवन में उन्हों ने ऐसा
कोलाहल मचाया कि मानो नियत
पर्व का दिन हो ।।
८ यहोवा ने सिय्योन की कुमारी की
शहरपनाह तोड़ डालने को ठाना
था;
उस ने डोरी डाली और अपना हाथ
उसे नाश करने से नहीं खींचा,
उस ने क़िले और शहरपनाह दोनों
से विलाप करवाया, वे दोनों एक
साथ गिराए गए हैं ।।
९ उसके फाटक भूमि में धस गए हैं,
उनके बेंड़ों को उस ने तोड़कर
नाश किया ।।
उसके राजा और हाकिम अन्य-
जातियों में रहने के कारण
व्यवस्थारहित हो गए हैं,
और उसके भविष्यद्वक्ता यहोवा से
दर्शन नहीं पाते हैं ।।
१० सिय्योन की पुत्री के पुरनिये भूमि
पर चुपचाप बैठे हैं;
उन्हों ने अपने सिर पर धूल उड़ाई
और टाट का फेंटा बान्धा है;
यरूशलेम की कुमारियों ने अपना
अपना सिर भूमि तक झुकाया है ।।
११ मेरी आंखें आंसू बहाते बहाते रह गईं
हैं, मेरी अन्तड़ियां ऐंठी जाती हैं;
मेरे लोगों की पुत्री के विनाश के कारण
मेरा कलेजा फट गया है,
क्योंकि बच्चे वरन दूधपिउवे बच्चे
भी नगर के चौकों में मूर्च्छित
होते हैं ।।
१२ वे अपनी अपनी माता से रोकर कहते
हैं, अन्न और दाखमधु कहां है?
वे नगर के चौकों में घायल किए
हुए मनुष्य की नाईं मूर्च्छित होकर

अपने प्राण अपनी अपनी माता की
गोद में छोड़ते है ।।
१३ हे यरूशलेम की पुत्री, मै तुझ से
क्या कहूं ? मै तेरी उपमा किस
से दू ?
हे सिय्योन की कुमारी कन्या, मै
कौन सी वस्तु तेरे समान ठहराकर
तुझे शान्ति दू ?
क्योंकि तेरा दु:ख समुद्र सा अपार है;
तुझे कौन चंगा कर सकता है ?
१४ तेरे भविष्यद्वक्ताओं ने दर्शन का
दावा करके तुझ से व्यर्थ और मूर्खता
की बाते कही हैं;
उन्हों ने तेरा अधर्म प्रगट नही किया,
नही तो तेरी बधुआई न होने पाती,
परन्तु उन्हों ने तुझे व्यर्थ के और
झूठे वचन बताए !
जो तेरे लिये देश से निकाल दिए
जाने का कारण हुए ।।
१५ सब बटोही तुझ पर ताली बजाते हे,
वे यरूशलेम की पुत्री पर यह कहकर
ताली बजाते और सिर हिलाते हैं,
क्या यह वही नगरी है जिसे परम-
सुन्दरी और सारी पृथ्वी के हर्ष
का कारण कहते थे ?
१६ तेरे सब शत्रुओं ने तुझ पर मुह
पसारा है,
वे ताली बजाते और दांत पीसते
हैं, वे कहते है, हम उसे निगल
गए है !
जिस दिन की बाट हम जोहते थे,
वह यही है,
वह हम को मिल गया, हम उसको
देख चुके है !
१७ यहोवा ने जो कुछ ठाना था वही किया
भी है,
जो वचन वह प्राचीनकाल से कहता
आया है वही उस ने पूरा भी किया
है;
उस ने निठुरता से तुझे ढा दिया है,
उस ने शत्रुओं को तुझ पर आनन्दित
किया,
और तेरे द्रोहियों के सीग को ऊंचा
किया है ।।
१८ वे प्रभु की ओर तन मन से पुकारते
है !
हे सिय्योन की कुमारी (की शहर-
पनाह), अपने आंसू रात दिन नदी
की नाईं बहाती रह !
तनिक भी विश्राम न ले, न तेरी आंख
की पुतली चैन ले !
१९ रात के हर पहर के आरम्भ मे
उठकर चिल्लाया कर !
प्रभु के सम्मुख अपने मन की बातों
को धारा की नाईं उण्डेल * !
तेरे बालबच्चे जो हर एक सड़क
के सिरे पर भूख के कारण मूर्च्छित
हो रहे है,
उनके प्राण के निमित्त अपने हाथ
उसकी ओर फैला ।।
२० हे यहोवा दृष्टि कर, और ध्यान से
देख कि तू ने यह सब दु:ख किस
को दिया है ?
क्या स्त्रिया अपना फल अर्थात् अपनी
गोद † के बच्चो को खा डाले ?
हे प्रभु, क्या याजक और भविष्यद्वक्ता
तेरे पवित्रस्थान मे घात किए जाएं ?
२१ सड़कों मे लड़के और बूढे दोनों भूमि
पर पड़े है,

* मूल में—अपना हृदय जल की नाईं उण्डेल।

† मूल में—हथेली।

मेरी कुमारियां और जवान लोग
तलवार से गिर गए हैं;
तू ने कोप करने के दिन उन्हें घात
किया; तू ने निठुरता के साथ
उनका बध किया है ॥
२२ तू ने मेरे भय के कारणों को नियत
पर्व की भीड़ के समान चारों
ओर से बुलाया है;
और यहोवा के कोप के दिन न तो
कोई भाग निकला और न कोई
बच रहा है;
जिन को मैं ने गोद* में लिया
और पाल-पोसकर बढ़ाया था, मेरे
शत्रु ने उनका अन्त कर डाला
है ॥

३ उसके रोष की छड़ी से दुःख
भोगनेवाला पुरुष मैं ही हूं;
२ वह मुझे ले जाकर उजियाले में नहीं,
अन्धियारे ही में चलाता है;
३ उसका हाथ दिन भर मेरे ही विरुद्ध
उठता † रहता है ॥
४ उस ने मेरा मांस और चमड़ा गला
दिया है, और मेरी हड्डियों को
तोड़ दिया है;
५ उस ने मुझे रोकने के लिये क़िला
बनाया, और मुझ को कठिन दुःख ‡
और श्रम से घेरा है,
६ उस ने मुझे बहुत दिन के मरे हुए
लोगों के समान अन्धेरे स्थानों में
बसा दिया है ॥
७ मेरे चारों ओर उस ने बाड़ा बान्धा
है कि मैं निकल नहीं सकता;

* मूल में—हथेली।
† मूल में—उलटता।
‡ मूल में—विष।

उस ने मुझे भारी सांकल से जकड़ा
है *;
८ मैं चिल्ला चिल्लाके दोहाई देता हूं,
तौभी वह मेरी प्रार्थना नहीं सुनता;
९ मेरे मार्गों को उस ने गढ़े हुए पत्थरों
से रोक रखा है, मेरी डगरों को
उस ने टेढ़ी कर दिया है।
१० वह मेरे लिये घात में बैठे हुए रीछ
और घात लगाए हुए सिंह के
समान है;
११ उस ने मुझे मेरे मार्गों से भुला दिया,
और मुझे फाड़ डाला, उस ने
मुझ को उजाड़ दिया है।
१२ उस ने धनुष चढ़ाकर मुझे अपने
तीर का निशाना बनाया है ॥
१३ उस ने अपनी तीरों से मेरे हृदय को
बेध दिया है;
१४ सब लोग मुझ पर हंसते हैं और दिन
भर मुझ पर ढालकर गीत गाते हैं,
१५ उस ने मुझे कठिन दुःख से † भर
दिया, और नागदौना पिलाकर तृप्त
किया है ॥
१६ उस ने मेरे दांतों को कंकरी से तोड़
डाला, और मुझे राख से ढांप
दिया है;
१७ और मुझ को मन से उतारकर कुशल
से रहित किया है; मैं कल्याण
भूल गया हूं,
१८ इसलिये मैं ने कहा, मेरा बल नाश
हुआ, और मेरी आशा जो यहोवा
पर थी, वह टूट गई है ॥
१९ मेरा दुःख और मारा मारा फिरना,
मेरा नागदौने और-और विष का
पीना स्मरण कर!

* मूल में—मेरी सांकल भारी की।
† मूल में—कड़वाहटों से।

२० मैं उन्हीं पर सोचता रहता हूं, इस से
मेरा प्राण ढला जाता है।
२१ परन्तु मैं यह स्मरण करता हू,
इसीलिये मुझे आशा है:
२२ हम मिट नही गए; यह यहोवा की
महाकरुणा का फल है, क्योंकि
उसकी दया अमर है।
२३ प्रति भोर वह नई होती रहती है;
तेरी सच्चाई महान है।
२४ मेरे मन ने कहा, यहोवा मेरा भाग
है, इस कारण मैं उस मे आशा
रखूंगा ।।
२५ जो यहोवा की बाट जोहते और *
उसके पास जाते है, उनके लिये
यहोवा भला है।
२६ यहोवा से उद्धार पाने की आशा
रखकर चुपचाप रहना भला है।
२७ पुरुष के लिये जवानी मे जूआ उठाना
भला है।
२८ वह यह जानकर अकेला चुपचाप
रहे, कि परमेश्वर ही ने उस पर
यह बोझ डाला है,
२९ वह अपना मुह धूल मे रखे †, क्या
जाने इस मे कुछ आशा हो;
३० वह अपना गाल अपने मारनेवाले
की ओर फेरे, और नामधराई सहता
रहे ।।
३१ क्योंकि प्रभु मन से सर्वदा उतारे
नही रहता,
३२ चाहे वह दुःख भी दे, तौभी अपनी
करुणा की बहुतायत के कारण
वह दया भी करता है,
३३ क्योकि वह मनुष्यों को अपने मन से न
तो दबाता है और न दुःख देता है ।।

* मूल में—और जो जीव।
† मूल में—वह अपना मुंह मिट्टी में दे।

३४ पृथ्वी भर के बंधुओं को पांव के
तले दलित करना,
३५ किसी पुरुष का हक़ परमप्रधान के
साम्हने मारना,
३६ और किसी मनुष्य का मुकद्दमा
बिगाड़ना, इन तीन कामों को
यहोवा देख नही सकता ।।
३७ यदि यहोवा ने आज्ञा न दी हो, तब
कौन है कि वचन कहे और वह
पूरा हो जाए?
३८ विपत्ति और कल्याण, क्या दोनों
परमप्रधान की आज्ञा से नही
होते?
३९ सो जीवित मनुष्य क्यो कुडकुडाए?
और पुरुष अपने पाप के दण्ड को
क्यो बुरा माने?
४० हम अपने चालचलन को ध्यान से
परखे, और यहोवा की ओर फिरे!
४१ हम स्वर्गवासी परमेश्वर की ओर
मन लगाए और हाथ फैलाए
और कहे
४२ हम ने तो अपराध और बलवा किया
है, और तू ने क्षमा नही किया ।।
४३ तेरा कोप हम पर है, तू हमारे पीछे
पडा है, तू ने बिना तरस खाए घात
किया है ।।
४४ तू ने अपने को मेघ से घेर लिया है
कि तुझ तक प्रार्थना न पहुच
सके।
४५ तू ने हम को जाति जाति के लोगों
के बीच मे कूडा-कर्कट सा ठहराया
है।
४६ हमारे सब शत्रुओं ने हम पर अपना
अपना मुह फैलाया है;
४७ भय और गडहा, उजाड और विनाश,
हम पर आ पडे है;

४८ मेरी आंखों से मेरी प्रजा की पुत्री
के विनाश के कारण जल की
धाराएं बह रही है ।।
४९ मेरी आंख से लगातार आंसू बहते
रहेंगे,
५० जब तक यहोवा स्वर्ग से मेरी ओर
न देखे;
५१ अपनी नगरी की सब स्त्रियो का
हाल देखने पर मेरा दु:ख बढ़ता
है * ।।
५२ जो व्यर्थ मेरे शत्रु बने है, उन्हों ने
निर्दयता से चिड़िया के समान मेरा
आहेर किया है;
५३ उन्हों ने मुझे गडहे मे डालकर मेरे
जीवन का अन्त करने के लिये मेरे
ऊपर पत्थर लुढकाए है,
५४ मेरे सिर पर से जल बह गया, मै
ने कहा, मै अब नाश हो गया ।।
५५ हे यहोवा, गहिरे गडहे मे से मै ने
तुझ से प्रार्थना की;
५६ तू ने मेरी सुनी कि जो दोहाई देकर
मै चिल्लाता हू उस से कान न
फेर † ले !
५७ जब मै ने तुझे पुकारा, तब तू ने
मुझ से कहा, मत डर !
५८ हे यहोवा, तू ने मेरा मुक़द्दमा लडकर
मेरा प्राण बचा लिया है ।
५९ हे यहोवा, जो अन्याय मुझ पर हुआ
है उसे तू ने देखा है; तू मेरा
न्याय चुका ।
६० जो बदला उन्हों ने मुझ से लिया,
और जो कल्पनाए मेरे विरुद्ध
की, उन्हे भी तू ने देखा है ।।

* मूल में—मेरी आंख मेरे मन को दुःख देती है।

† मूल में—छिपा।

६१ हे यहोवा, जो कल्पनाएं और निन्दा
वे मेरे विरुद्ध करते है, वे भी तू
ने सुनी है ।
६२ मेरे विरोधियों के वचन *, और जो
कुछ भी वे मेरे विरुद्ध लगातार
सोचते है, उन्हे तू जानता है ।
६३ उनका उठना-बैठना ध्यान से देख;
वे मुझ पर लगते हुए गीत गाते है ।
६४ हे यहोवा, तू उनके कामों के अनुसार
उनको बदला देगा ।
६५ तू उनका मन सुन्न कर देगा; तेरा
शाप उन पर होगा ।
६६ हे यहोवा, तू अपने कोप से उनको
खदेड-खदेडकर धरती पर से †
नाश कर देगा ।।

४ सोना कैसे खोटा ‡ हो गया, अत्यन्त
खरा सोना कैसे बदल गया है ?
पवित्रस्थान के पत्थर तो हर एक
सडक के सिरे पर फेंक दिए
गए है ।।
२ सिय्योन के उत्तम पुत्र § जो कुन्दन
के तुल्य थे,
वे कुम्हार के बनाए हुए मिट्टी के
घडों के समान कैसे तुच्छ गिने
गए है !
३ गीदड़िन भी अपने बच्चों को थन
से लगाकर पिलाती है,
परन्तु मेरे लोगों की बेटी वन के
शुतुर्मुर्गों के तुल्य निर्दयी हो गई है ।।
४ दूधपीउवे बच्चों की जीभ प्यास के
मारे तालू मे चिपट गई है;

* मूल में—होंठ।

† मूल में—आकाश के तले से।

‡ मूल में—फीके रंग का।

§ मूल में—बेटे।

बालबच्चे रोटी मांगते है, परन्तु
कोई उनको नहीं देता ।।
५ जो स्वादिष्ट भोजन खाते थे, वे
अब सड़कों में व्याकुल फिरते है;
जो मखमल के वस्त्रों में पले थे अब
घूरों पर लोटते हैं * ।।
६ मेरे लोगों की बेटी का अधर्म सदोम
के पाप से भी अधिक हो गया
जो किसी के हाथ डाले बिना भी
क्षण भर में उलट गया था ।।
७ उसके कुलीन हिम से निर्मल और
दूध से भी अधिक उज्ज्वल थे;
उनकी देह मूंगों से अधिक लाल,
और उनकी सुन्दरता नीलमरिण
की सी थी ।।
८ परन्तु अब उनका रूप अन्धकार से
भी अधिक काला है, वे सडकों में
चीन्हे नहीं जाते,
उनका चमड़ा हड्डियों में सट गया,
और लकड़ी के समान सूख गया है ।।
९ तलवार के मारे हुए भूख के मारे
हुओं से अधिक अच्छे थे
जिनका प्राण खेत की उपज बिना
भूख के मारे सूखता जाता है ।।
१० दयालु स्त्रियों ने अपने ही हाथो
से अपने बच्चों को पकाया है;
मेरे लोगों के विनाश के समय वे
ही उनका आहार बन गए ।।
११ यहोवा ने अपनी पूरी जलजलाहट
प्रगट की, उस ने अपना कोप बहुत
ही भडकाया †;
और सिय्योन मे ऐसी आग लगाई
जिस से उसकी नेव तक भस्म
हो गई है ।।

* मूल में—घूरों को गले लगाते हैं।
† मूल में—उण्डेला।

१२ पृथ्वी का कोई राजा वा जगत का
कोई बासी इसकी कभी प्रतीति
न कर सकता था,
कि द्रोही और शत्रु यरूशलेम के
फाटकों के भीतर घुसने पाएंगे ।।
१३ यह उसके भविष्यद्वक्ताओं के पापों
और उसके याजकों के अधर्म के
कामों के कारण हुआ हैं;
क्योंकि वे उसके बीच धर्मियों की
हत्या करते आए है ।।
१४ वे अब सड़कों मे अन्धे सरीखे मारे
मारे फिरते है, और मानो लोहू
की छींटों से यहां तक अशुद्ध है
कि कोई उनके वस्त्र नही छू सकता ।।
१५ लोग उनको पुकारकर कहते हैं, अरे
अशुद्ध लोगो, हट जाओ! हट
जाओ! हम को मत छूओ!
जब वे भागकर मारे मारे फिरने लगे,
तब अन्यजाति लोगों ने कहा,
भविष्य में वे यहां टिकने नही
पाएंगे ।।
१६ यहोवा ने अपने कोप से उन्हे तितर-
बितर किया, वह फिर उन पर
दया दृष्टि न करेगा;
न तो याजकों का सन्मान हुआ, और
न पुरनियों पर कुछ अनुग्रह किया
गया ।।
१७ हमारी आंखें व्यर्थ ही सहायता की
बाट जोहते जोहते रह गई है,
हम लगातार एक ऐसी जाति की ओर
ताकते रहे जो बचा नही सकी ।।
१८ लोग हमारे पीछे ऐसे पडे कि हम अपने
नगर के चौकों मे भी नहीं चल सके;
हमारा अन्त निकट आया; हमारी
आयु पूरी हुई; क्योंकि हमारा
अन्त आ गया था ।।

१९ हमारे खदेड़नेवाले आकाश के उकाबों
से भी अधिक वेग से चलते थे;
वे पहाड़ों पर हमारे पीछे पड़ गए
और जंगल में हमारे लिये घात
लगाकर बैठ गए ।।
२० यहोवा का अभिषिक्त जो हमारा
प्राण* था, और जिसके विषय
हम ने सोचा था कि अन्यजातियों
के बीच हम उसकी शरण में†
जीवित रहेंगे,
वह उनके खोदे हुए गड़हों मे पकडा
गया ।।
२१ हे एदोम की पुत्री, तू जो ऊज देश मे
रहती है, हर्षित और आनन्दित रह;
परन्तु यह कटोरा तुझ तक भी पहुंचेगा,
और तू मतवाली होकर अपने
आप को नंगा करेगी ।।
२२ हे सिय्योन की पुत्री, तेरे अधर्म का
दण्ड समाप्त हुआ, वह फिर तुझे
बंधुआई मे न ले जाएगा;
परन्तु हे एदोम की पुत्री, तेरे अधर्म
का दण्ड वह तुझे देगा, वह तेरे
पापो को प्रगट कर देगा ।।

५ हे यहोवा, स्मरण कर कि हम
पर क्या क्या बीता है,
हमारी ओर दृष्टि करके हमारी
नामधराई को देख !
२ हमारा भाग परदेशियों का हो गया
और
हमारे घर परायों के हो गए हैं।
३ हम अनाथ और पिताहीन हो गए;
हमारी माताएं विधवा सी हो गई
है।

* मूल में—हमारे नथनों का प्राण।
† मूल में—की छाया में।

४ हम मोल लेकर पानी पीते है,
हम को लकड़ी भी दाम से मिलती
है।
५ खदेड़नेवाले हमारी गर्दन पर टूट
पडे है;
हम थक गए है, हमें विश्राम नहीं
मिलता।
६ हम स्वय मिस्र के अधीन हो गए,
और अश्शूर के भी, ताकि पेट भर
सकें।
७ हमारे पुरखाओं ने पाप किया, और
मर मिटे है;
परन्तु उनके अधर्म के कामों का भार
हम को उठाना पडा है ।।
८ हमारे ऊपर दास* अधिकार रखते
है;
उनके हाथ से कोई हमें नही छुडाता ।।
९ जगल मे की तलवार के कारण
हम अपने प्राण जोखिम मे डालकर
भोजनवस्तु ले आते हैं।
१० भूख की झुलसाने वाली आग के
कारण,
हमारा चमडा तंदूर की नाईं काला
हो गया है।
११ सिय्योन में स्त्रियां,
और यहूदा के नगरों में कुमारियां
भ्रष्ट की गईं है।
१२ हाकिम हाथ के बल टांगे गए है;
और पुरनियों का कुछ भी आदर
नही किया गया।
१३ जवानों को चक्की चलानी पडती
है;
और लडकेवाले लकड़ी का बोझ
उठाते हुए लडखड़ाते हैं।

* वा गुलाम।

१४ अब फाटक पर पुरनिये नही बैठते,
न जवानों का गीत सुनाई पडता है।
१५ हमारे मन का हर्ष जाता रहा,
हमारा नाचना विलाप में बदल गया है।
१६ हमारे सिर पर का मुकुट गिर पड़ा है,
हम पर हाय, क्योंकि हम ने पाप किया है!
१७ इस कारण हमारा हृदय निर्बल हो गया है,
इन्ही बातों मे हमारी आखे धुंधली पड गई है,
१८ क्योंकि सिय्योन पर्वत उजाड पडा है;
उस में सियार घूमते हैं॥
१९ परन्तु हे यहोवा, तू तो सदा तक विराजमान रहेगा;
तेरा राज्य पीढ़ी-पीढी बना रहेगा।
२० तू ने क्यों हम को सदा के लिये भुला दिया है,
और क्यों बहुत काल के लिये हमे छोड दिया है?
२१ हे यहोवा, हम को अपनी ओर फेर, तब हम फिर सुधर जाएगे।
प्राचीनकाल की नाई हमारे दिन बदलकर ज्यो के त्यों कर दे!
२२ क्या तू ने हमे बिल्कुल त्याग दिया है?
क्या तू हम से अत्यन्त क्रोधित है?

---

# यहेजकेल नामक पुस्तक

१ तीसवे वर्ष के चौथे महीने के
पांचवे दिन, मैं बधुओं के बीच
कबार नदी के तीर पर था, तब स्वर्ग
खुल गया, और मै ने परमेश्वर के दर्शन
पाए। २ यहोयाकीम राजा की बधुआई
के पांचवें वर्ष के चौथे महीने के पांचवे
दिन को, कसदियों के देश में कबार नदी
के तीर पर, ३ यहोवा का वचन बूजी के
पुत्र यहेजकेल याजक के पास पहुंचा, और
यहोवा की शक्ति * उस पर वही प्रगट
हुई॥
४ जब मै देखने लगा, तो क्या देखता
हू कि उत्तर दिशा से बडी घटा, और
लहराती हुई आग सहित बडी आधी
आ रही है; और घटा के चारों ओर प्रकाश
और आग के बीचों-बीच से झलकाया
हुआ पीतल सा कुछ दिखाई देता है।
५ फिर उसके बीच से चार जीवधारियों
के समान कुछ निकले। और उनका रूप
मनुष्य के समान था, ६ परन्तु उन में
से हर एक के चार चार मुख और चार
चार पंख थे। ७ उनके पांव सीधे थे,
और उनके पावों के तलुए बछड़ों के खुरों

* मूल में—का हाथ।

के से थे; और वे झलकाए हुए पीतल की
नाईं चमकते थे। ८ उनकी चारों अलग
पर पंखों के नीचे मनुष्य के से हाथ थे।
और उन चारों के मुख और पंख इस
प्रकार के थे: ९ उनके पंख एक दूसरे
से परस्पर मिले हुए थे, वे अपने अपने
साम्हने सीधे ही चलते हुए मुडते नहीं थे।
१० उनके साम्हने के मुखों का रूप मनुष्य
का सा था; और उन चारों के दहिनी
ओर के मुख सिंह के से, बाईं ओर के
मुख बैल के से थे, और चारों के पीछे
के मुख उकाब पक्षी के से थे। ११ उनके
चेहरे ऐसे थे। और उनके मुख और
पंख ऊपर की ओर अलग अलग थे;
हर एक जीवधारी के दो दो पंख थे,
जो एक दूसरे के पंखों से मिले हुए थे,
और दो दो पंखों से उनका शरीर ढंपा
हुआ था। १२ और वे सीधे अपने अपने
साम्हने ही चलते थे, जिधर आत्मा जाना
चाहता था, वे उधर ही जाते थे, और
चलते समय मुड़ते नहीं थे। १३ और
जीवधारियों के रूप अंगारों और जलते
हुए पलीतों के समान दिखाई देते थे,
और वह आग जीवधारियों के बीच इधर
उधर चलती फिरती हुई बड़ा प्रकाश
देती रही, और उस आग से बिजली
निकलती थी। १४ और जीवधारियों का
चलना-फिरना बिजली का सा था॥

१५ जब मैं जीवधारियों को देख ही
रहा था, तो क्या देखा कि भूमि पर उनके
पास चारों मुखों की गिनती के अनुसार,
एक एक पहिया था। १६ पहियों का
रूप और बनावट फीरोजे की सी थी,
और चारों का एक ही रूप था, और
उनका रूप और बनावट ऐसी थी जैसे
एक पहिये के बीच दूसरा पहिया हो।
१७ चलते समय वे अपनी चारों अलंगों
की ओर चल सकते थे, और चलने में
मुडते नहीं थे। १८ और उन चारों
पहियों के घेरे बहुत बड़े और डरावने
थे, और उनके घेरों में चारों ओर आंखें
ही आंखें भरी हुई थीं। १९ और जब
जीवधारी चलते थे, तब पहिये भी उनके
साथ चलते थे; और जब जीवधारी भूमि
पर से उठते थे, तब पहिये भी उठते थे।
२० जिधर आत्मा जाना चाहती थी,
उधर ही वे जाते, और और पहिये जीव-
धारियों के साथ उठते थे; क्योंकि उनकी
आत्मा पहियों में थी। २१ जब वे चलते
थे तब ये भी चलते थे; और जब जब वे
खड़े होते थे तब ये भी खड़े होते थे; और
जब वे भूमि पर से उठते थे तब पहिये
भी उनके साथ उठते थे; क्योंकि जीव-
धारियों की आत्मा पहियों में थी॥

२२ जीवधारियों के सिरों के ऊपर
आकाशमण्डल सा कुछ था जो बर्फ
की नाईं भयानक रीति से चमकता था,
और वह उनके सिरों के ऊपर फैला हुआ
था। २३ और आकाशमण्डल के नीचे,
उनके पंख एक दूसरे की ओर सीधे फैले
हुए थे; और हर एक जीवधारी के दो
दो और पंख थे जिन से उनके शरीर
ढंपे हुए थे। २४ और उनके चलते समय
उनके पंखों की फड़फड़ाहट की आहट
मुझे बहुत से जल, वा सर्वशक्तिमान की
वाणी, वा सेना के हलचल की सी सुनाई
पड़ती थी; और जब वे खड़े होते थे,
तब अपने पंख लटका लेते थे। २५ फिर
उनके सिरों के ऊपर जो आकाशमण्डल
था, उसके ऊपर से एक शब्द सुनाई पड़ता
था; और जब वे खड़े होते थे, तब अपने
पंख लटका लेते थे॥

२६ और जो आकाशमण्डल उनके
सिरों के ऊपर था, उसके ऊपर मानो
कुछ नीलम का बना हुआ सिहासन था;
इस सिंहासन के ऊपर मनुष्य के समान
कोई दिखाई देता था। २७ और उसकी
मानो कमर से लेकर ऊपर की ओर मुझे
झलकाया हुआ पीतल सा दिखाई पड़ा,
और उसके भीतर और चारों ओर आग
सी दिखाई पडती थी; फिर उस मनुष्य
की कमर से लेकर नीचे की ओर भी
मुझे कुछ आग सी दिखाई पडती थी;
और उसके चारों ओर प्रकाश था।
२८ जैसे वर्षा के दिन बादल मे धनुष
दिखाई पड़ता है, वैसे ही चारों ओर का
प्रकाश दिखाई देता था।।

यहोवा के तेज का रूप ऐसा ही था।
और उसे देखकर, मैं मुह के बल गिरा,
तब मैं ने एक शब्द सुना जैसे कोई बाते
करता है।।

२ और उस ने मुझ से कहा, हे
मनुष्य के सन्तान, अपने पावों के
बल खड़ा हो, और मैं तुझ से बाते करूगा।
२ जैसे ही उस ने मुझ से यह कहा, त्योंही
आत्मा ने मुझ मे समाकर मुझे पावो
के बल खड़ा कर दिया, और जो मुझ
से बातें करता था मैं ने उसकी सुनी।
३ और उस ने मुझ से कहा, हे मनुष्य
के सन्तान, मैं तुझे इस्राएलियों के पास
अर्थात् बलवा करनेवाली जाति के पास
भेजता हू, जिन्हों ने मेरे विरुद्ध बलवा
किया है; उनके पुरखा और वे भी आज
के दिन तक मेरा अपराध करते चले
आए है। ४ इस पीढ़ी के लोग * जिनके
पास मैं तुझे भेजता हू, वे निर्लज्ज और

* मूल में—फिर लड़के।

हठीले * हैं; ५ और तू उन से कहना,
प्रभु यहोवा यों कहता है, इस से वे, जो
बलवा करनेवाले घराने के है, चाहे वे
सुनें व न सुनें, तौभी वे इतना जान लेंगे
कि हमारे बीच एक भविष्यद्वक्ता प्रगट
हुआ है। ६ और हे मनुष्य के सन्तान,
तू उन से न डरना; चाहे तुझे कांटों,
ऊटकटारों और बिच्छुओं के बीच भी
रहना पड़े, तौभी उनके वचनों से न डरना;
यद्यपि वे बलवई घराने के हैं, तौभी न
तो उनके वचनों से डरना, और न उनके
मुंह देखकर तेरा मन कच्चा हो। ७ सो
चाहे वे सुनें या न सुने; तौभी तू मेरे
वचन उन से कहना, वे तो बडे बलवई
हे। ८ परन्तु हे मनुष्य के सन्तान, जो
मैं तुझ से कहता हूं, उसे तू सुन ले, उस
बलवई घराने के समान तू भी बलवई
न बनना, जो मै तुझे देता हू, उसे मुह
खोलकर खा ले। ९ तब मैं ने दृष्टि की
और क्या देखा, कि मेरी ओर एक हाथ
बढ़ा हुआ है और उस मे एक पुस्तक † है।
१० उसको उस ने मेरे साम्हने खोलकर
फैलाया, और वह दोनों ओर लिखी हुई
थी; और जो उस में लिखा था, वे
विलाप और शोक और दु:खभरे वचन थे।
३ तब उस ने मुझ से कहा हे
मनुष्य के सन्तान, जो तुझे मिला
है उसे खा ले; अर्थात् इस पुस्तक को खा,
तब जाकर इस्राएल के घराने से बातें कर।
२ सो मैं ने मुंह खोला और उस ने वह
पुस्तक मुझे खिला दी। ३ तब उस ने
मुझ से कहा, हे मनुष्य के सन्तान, यह
पुस्तक जो मैं तुझे देता हूं उसे पचा ले,

* मूल में—कठोर मुखवाले। और बलवन्त हृदयवाले।

† वा लपेटा हुआ तूमार।

और अपनी अन्तड़ियां इस से भर ले।
सो मैं ने उसे खा लिया; और मेरे मुंह
में वह मधु के तुल्य मीठी लगी ।।
४ फिर उस ने मुझ से कहा, हे मनुष्य
के सन्तान, तू इस्राएल के घराने के पास
जाकर उनको मेरे वचन सुना। ५ क्योंकि
तू किसी अनोखी बोली वा कठिन भाषा-
वाली जाति के पास नहीं भेजा जाता है,
परन्तु इस्राएल ही के घराने के पास भेजा
जाता है। ६ अनोखी बोली वा कठिन
भाषावाली बहुत सी जातियों के पास जो
तेरी बात समझ न सके, तू नहीं भेजा
जाता। निःसन्देह यदि मैं तुझे ऐसों के
पास भेजता तो वे तेरी सुनते। ७ परन्तु
इस्राएल के घरानेवाले तेरी सुनने से
इनकार करेंगे; वे मेरी भी सुनने से
इनकार करते हैं; क्योंकि इस्राएल का सारा
घराना ढीठ * और कठोर मन का है।
८ देख, मैं तेरे मुख को उनके मुख के
साम्हने, और तेरे माथे को उनके माथे
के साम्हने, ढीठ कर देता हूं। ९ मैं तेरे
माथे को हीरे के तुल्य कड़ा कर देता हूं
जो चकमक पत्थर से भी कड़ा होता है;
सो तू उन से न डरना, और न उनके मुंह
देखकर तेरा मन कच्चा हो; क्योंकि वे
बलवई घराने के हैं। १० फिर उस ने
मुझ से कहा, हे मनुष्य के सन्तान, जितने
वचन मैं तुझ से कहूं, वे सब हृदय में रख
और कानों से सुन। ११ और उन बंधुओं
के पास जाकर, जो तेरे जाति भाई हैं, उन
से बातें करना और कहना, कि प्रभु यहोवा
यों कहता है; चाहे वे सुनें, व न सुनें ।।
१२ तब आत्मा ने मुझे उठाया, और
मैं ने अपने पीछे बड़ी घड़घड़ाहट के साथ
एक शब्द सुना, कि यहोवा के भवन
से उसका तेज धन्य है। १३ और उसके
साथ ही उन जीवधारियों के पंखों का
शब्द, जो एक दूसरे से लगते थे, और
उनके संग के पहियों का शब्द और एक
बड़ी ही घड़घड़ाहट सुन पड़ी। १४ सो
आत्मा मुझे उठाकर ले गई, और मैं
कठिन दुःख से भरा * हुआ, और मन में
जलता हुआ चला गया, और यहोवा की
शक्ति मुझ में प्रबल थी †; १५ और
मैं उन बंधुओं के पास आया जो कबार
नदी के तीर पर तेलाबीब में रहते थे।
और वहां मैं सात दिन तक उनके बीच
व्याकुल होकर बैठा रहा ।।
१६ सात दिन के व्यतीत होने पर
यहोवा का यह वचन मेरे पास पहुंचा,
१७ हे मनुष्य के सन्तान मैं ने तुझे
इस्राएल के घराने के लिये पहरुआ नियुक्त
किया है, तू मेरे मुंह की बात सुनकर,
उन्हें मेरी ओर से चिताना। १८ जब मैं
दुष्ट से कहूं कि तू निश्चय मरेगा, और
यदि तू उसको न चिताए, और न दुष्ट
से ऐसी बात कहे जिस से कि वह सचेत
हो और अपना दुष्ट मार्ग छोड़कर जीवित
रहे, तो वह दुष्ट अपने अधर्म में फंसा हुआ
मरेगा, परन्तु उसके खून का लेखा मैं
तुझी से लूंगा। १९ पर यदि तू दुष्ट
को चिताए, और वह अपनी दुष्टता और
दुष्ट मार्ग से न फिरे, तो वह तो अपने
अधर्म में फंसा हुआ मर जाएगा; परन्तु
तू अपने प्राणों को बचाएगा। २० फिर
जब धर्मी जन अपने धर्म से फिरकर
कुटिल काम करने लगे, और मैं उसके

* मूल में—बलवन्त माथे का।

* मूल में—मैं कड़वा।
† मूल में—यहोवा का हाथ मुझ पर प्रबल था।

साम्हने ठोकर रखूं, तो वह मर जाएगा,
क्योंकि तू ने जो उसको नही चिताया,
इसलिये वह अपने पाप मे फंसा हुआ
मरेगा; और जो धर्म के कर्म उस ने
किए हों, उनकी सुधि न ली जाएगी,
पर उसके खून का लेखा मैं तुझी से लूगा।
२१ परन्तु यदि तू धर्मी को ऐसा कहकर
चिताए, कि वह पाप न करे, और वह
पाप से बच जाए, तो वह चितौनी
को ग्रहण करने के कारण निश्चय
जीवित रहेगा, और तू अपने प्राण को
बचाएगा ॥

२२ फिर यहोवा की शक्ति* वही
मुझ पर प्रगट हुई, और उस ने मुझ से
कहा, उठकर मैदान मे जा; और वहां मैं
तुझ से बातें करूंगा। २३ तब मैं उठकर
मैदान में गया, और वहा क्या देखा, कि
यहोवा का प्रताप जैसा मुझे कबार नदी
के तीर पर, वैसा ही यहा भी दिखाई
पड़ता है; और मैं मुंह के बल गिर पडा।
२४ तब आत्मा ने मुझ मे समाकर मुझे
पांवों के बल खडा कर दिया, फिर वह
मुझ से कहने लगा, जा अपने घर के
भीतर द्वार बन्द करके बैठ रह। २५ और
हे मनुष्य के सन्तान, देख; वे लोग तुझे
रस्सियों से जकडकर बान्ध रखेंगे, और
तू निकलकर उनके बीच जाने नही पाएगा।
२६ और मैं तेरी जीभ तेरे तालू से
लगाऊंगा; जिस से तू मौन रहकर उनका
डांटनेवाला न हो, क्योंकि वे बलवई
घराने के हैं। २७ परन्तु जब जब मैं
तुझ से बातें करूं, तब तब तेरे मुंह को
खोलूगा, और तू उन से ऐसा कहना, कि
प्रभु यहोवा यों कहता है, जो सुनता है
वह सुन ले और जो नही सुनता वह न
सुने, वे तो बलवई घराने के हैं ही ॥

४ और हे मनुष्य के सन्तान, तू
एक ईंट ले और उसे अपने साम्हने
रखकर उस पर एक नगर, अर्थात् यरूशलेम
का चित्र खींच; २ तब उसे घेर अर्थात्
उसके विरुद्ध क़िला बना और उसके
साम्हने दमदमा बान्ध; और छावनी डाल,
और उसके चारों ओर युद्ध के यत्र लगा।
३ तब तू लोहे की थाली लेकर उसको
लोहे की शहरपनाह मानकर अपने और
उस नगर के बीच खडा कर; तब अपना
मुह उसके साम्हने करके उसे घेरवा,
इस रीति से तू उसे घेर रखना।
यह इस्राएल के घराने के लिये चिन्ह
ठहरेगा ॥

४ फिर तू अपने बांयें पांजर के बल
लेटकर इस्राएल के घराने का अधर्म अपने
ऊपर रख, क्योंकि जितने दिन तू उस
पांजर के बल लेटा रहेगा, उतने दिन तक
उन लोगों के अधर्म का भार सहता रह।
५ मैं ने उनके अधर्म के वर्षों के तुल्य
तेरे लिये दिन ठहराए है, अर्थात् तीन सौ
नब्बे दिन; उतने दिन तक तू इस्राएल
के घराने के अधर्म का भार सहता रह।
६ और जब इतने दिन पूरे हो जाए, तब
अपने दहिने पांजर के बल लेटकर यहूदा
के घराने के अधर्म का भार सह लेना;
मैं ने उसके लिये भी और तेरे लिये एक
वर्ष की सन्ती एक दिन अर्थात् चालीस
दिन ठहराए हैं। ७ और तू यरूशलेम
के घेरने के लिये बांह उघाड़े हुए अपना
मुह उधर करके उसके विरुद्ध भविष्यद्वाणी
करना। ८ और देख, मैं तुझे रस्सियों
से जकडूगा, और जब तक उसके घेरने के

* मूल में—का हाथ।

दिन पूरे न हों, तब तक तू करवट न ले
सकेगा ।।
९ और तू गेहूं, जव, सेम, मसूर,
बाजरा, और कठिया गेहू लेकर, एक
बासन में रखकर उन से रोटी बनाया
करना। जितने दिन तू अपने पाजर के
बल लेटा रहेगा, उतने अर्थात् तीन सौ
नब्बे दिन तक उसे खाया करना।
१० और जो भोजन तू खाए, उसे तौल
तौलकर खाना, अर्थात् प्रति दिन बीस
बीस शेकेल भर खाया करना, और उसे
समय समय पर खाना। ११ पानी भी
तू मापकर पिया करना, अर्थात् प्रति दिन
हीन का छठवां अश पीना; और उसको
समय समय पर पीना। १२ और अपना
भोजन जव की रोटियों की नाई बनाकर
खाया करना, और उसको मनुष्य की
विष्ठा से उनके देखते बनाया करना।
१३ फिर यहोवा ने कहा, इसी प्रकार से
इस्राएल उन जातियो के बीच अपनी
अपनी रोटी अशुद्धता से खाया करेंगे,
जहां मै उन्हे बरबस पहुचाऊगा। १४ तब
मैं ने कहा, हाय, यहोवा परमेश्वर देख,
मेरा मन कभी अशुद्ध नहीं हुआ, और न
मै ने बचपन से लेकर अब तक अपनी
मृत्यु से मरे हुए वा फाड़े हुए पशु का
मांस खाया, और न किसी प्रकार का
घिनौना मांस मेरे मुह मे कभी गया है।
१५ तब उस ने मुझ से कहा, देख, मैं
ने तेरे लिये मनुष्य की विष्ठा की सन्ती
गोबर ठहराया है, और उसी से तू अपनी
रोटी बनाना। १६ फिर उस ने मुझ से
कहा, हे मनुष्य के सन्तान, देख, मै यरूशलेम
मे अन्नरूपी आधार को दूर करूगा; सो
वहां के लोग तौल तौलकर और चिन्ता
कर करके रोटी खाया करेंगे; और माप
मापकर और विस्मित हो होकर पानी
पिया करेंगे। १७ और इस से उन्हें रोटी
और पानी की घटी होगी; और वे सब
के सब घबराएंगे, और अपने अधर्म में
फसे हुए सूख जाएंगे* ।।

५ और हे मनुष्य के सन्तान, एक
पैनी तलवार ले, और उसे नाऊ के
छुरे के काम मे लाकर अपने सिर और
दाढी के बाल मूंड़ डाल; तब तौलने का
कांटा लेकर बालों के भाग कर। २ जब
नगर के घिरने के दिन पूरे हों, तब नगर
के भीतर एक तिहाई आग मे डालकर
जलाना, और एक तिहाई लेकर चारों
ओर तलवार से मारना, और एक तिहाई
को पवन में उडाना, और मैं तलवार
खीचकर उसके पीछे चलाऊंगा। ३ तब
इन में से थोडे से बाल लेकर अपने कपडे
की छोर मे बान्धना। ४ फिर इन में
से भी थोडे से लेकर आग के बीच डालना
कि वे आग मे जल जाए; तब उसी मे से
एक लौ भडककर इस्राएल के सारे घराने
मे फैल जाएगी ।।
५ प्रभु यहोवा यो कहता है, यरूशलेम
ऐसी ही है; मै ने उसको अन्यजातियों के
बीच मे ठहराया, और वह चारो ओर
देशो से घिरी है। ६ उस ने मेरे नियमो
के विरुद्ध काम करके अन्यजातियो से
अधिक दुष्टता की, और मेरी विधियो
के विरुद्ध चारों ओर के देशों के लोगो से
अधिक बुराई की है; क्योंकि उन्हों ने
मेरे नियम तुच्छ जाने, और वे मेरी
विधियों पर नही चले। ७ इस कारण
प्रभु यहोवा यों कहता है, तुम लोग जो
अपने चारों ओर की जातियों से अधिक

* मूल में—गल जाएंगे।

हुल्लड मचाते, और न मेरी विधियों पर
चलते, न मेरे नियमों को मानते और
अपने चारों ओर की जातियों के नियमों के
अनुसार भी न किया, ८ इस कारण प्रभु
यहोवा यों कहता है, देख, मैं स्वयं तेरे विरुद्ध
हूं; और अन्यजातियों के देखते मैं तेरे बीच
न्याय के काम करूंगा। ९ और तेरे
सब घिनौने कामों के कारण मैं तेरे बीच
ऐसा करूंगा, जैसा न अब तक किया है,
और न भविष्य में फिर करूंगा। १० सो
तेरे बीच लड़केवाले अपने अपने बाप का,
और बाप अपने अपने लड़केवालों का मांस
खाएंगे; और मैं तुझ को दण्ड दूंगा,
११ और तेरे सब बचे हुओं को चारों
ओर तितर-बितर करूंगा। इसलिये प्रभु
यहोवा की यह वाणी है, कि मेरे जीवन
की सौगन्ध, इसलिये कि तू ने मेरे पवित्र-
स्थान को अपनी सारी घिनौनी मूरतों
और सारे घिनौने कामों से अशुद्ध किया
है, मैं तुझे घटाऊंगा, और तुझ पर दया
की दृष्टि न करूंगा, और तुझ पर कुछ
भी कोमलता न करूंगा। १२ तेरी एक
तिहाई तो मरी से मरेगी, और तेरे बीच
भूख से मर मिटेगी; एक तिहाई तेरे
आस पास तलवार से मारी जाएगी;
और एक तिहाई को मैं चारों ओर तितर-
बितर करूंगा और तलवार खींचकर उनके
पीछे चलाऊंगा। १३ इस प्रकार से मेरा
कोप शान्त होगा, और अपनी जलजलाहट
उन पर पूरी रीति से भड़काकर* मैं
शान्ति पाऊंगा, और जब मैं अपनी
जलजलाहट उन पर पूरी रीति से भड़का
चुकूं, तब वे जान लेंगे कि मुझ यहोवा ही
ने जलन में आकर यह कहा है। १४ और
मैं तुझे तेरे चारों ओर की जातियों के
बीच, सब बटोहियों के देखते हुए
उजाड़ूंगा, और तेरी नामधराई कराऊंगा।
१५ सो जब मैं तुझ को कोप और जल-
जलाहट और रिसवाली घुड़कियों के साथ
दण्ड दूंगा, तब तेरे चारों ओर की जातियों
के साम्हने नामधराई, ठट्ठा, शिक्षा और
विस्मय होगा, क्योंकि मुझ यहोवा ने यह
कहा है। १६ यह उस समय होगा, जब
मैं उन लोगों को नाश करने के लिये तुम
पर महंगी के तीखे तीर चलाकर, तुम्हारे
बीच महंगी बढ़ाऊंगा, और तुम्हारे अन्नरूपी
आधार को दूर करूंगा। १७ और मैं
तुम्हारे बीच महंगी और दुष्ट जन्तु भेजूंगा
जो तुम्हें निःसन्तान करेंगे; और मरी और
खून तुम्हारे बीच चलते रहेंगे; और मैं
तुम पर तलवार चलवाऊंगा, मुझ यहोवा
ने यह कहा है॥

६ फिर यहोवा का यह वचन मेरे
पास पहुंचा। २ हे मनुष्य के सन्तान
अपना मुख इस्राएल के पहाड़ों की ओर
करके उनके विरुद्ध भविष्यद्वाणी कर,
३ और कह, हे इस्राएल के पहाड़ो, प्रभु
यहोवा का वचन सुनो! प्रभु यहोवा
पहाड़ों और पहाड़ियों से, और नालों
और तराइयों से यों कहता है, देखो,
मैं तुम पर तलवार चलवाऊंगा, और
तुम्हारे पूजा के ऊंचे स्थानों को नाश
करूंगा। ४ तुम्हारी वेदियां उजड़ेंगी और
तुम्हारी सूर्य की प्रतिमाएं तोड़ी जाएंगी;
और मैं तुम में से मारे हुओं को तुम्हारी
मूरतों के आगे फेंक दूंगा। ५ मैं
इस्राएलियों की लोथों को उनकी मूरतों
के साम्हने रखूंगा, और उनकी* हड्डियों

* जलजलाहट को विश्राम देकर।

* मूल में—तुम्हारी।

को तुम्हारी वेदियों के आस पास छितरा
दूंगा। ६ तुम्हारे जितने बसाए हुए नगर
हैं, वे सब ऐसे उजड़ जाएंगे, कि तुम्हारे
पूजा के ऊंचे स्थान भी उजाड़ हो जाएंगे,
तुम्हारी वेदियां उजड़ेंगी और ढाई जाएंगी,
तुम्हारी मूरतें जाती रहेंगी और तुम्हारी
सूर्य की प्रतिमाएं काटी जाएंगी; और
तुम्हारी सारी कारीगरी मिटाई जाएगी।
७ और तुम्हारे बीच मारे हुए गिरेंगे,
और तुम जान लोगे कि मैं यहोवा हूं॥

८ तौभी मैं कितनों को बचा रखूंगा।
सो जब तुम देश देश में तितर-बितर
होगे, तब अन्यजातियों के बीच तुम्हारे
कुछ लोग तलवार से बच जाएंगे। ९ और
वे बचे हुए लोग, उन जातियों के बीच,
जिन में वे बंधुए होकर जाएंगे, मुझे स्मरण
करेंगे; और यह भी कि हमारा व्यभिचारी
हृदय यहोवा से कैसे हट गया है और
व्यभिचारिणी की सी हमारी आंखें मूरतों
पर कैसी लगी हैं जिस से यहोवा का मन
टूटा है। इस रीति से उन बुराइयों के
कारण, जो उन्हों ने अपने सारे घिनौने
काम करके की हैं, वे अपनी दृष्टि में
घिनौने ठहरेंगे। १० तब वे जान लेंगे
कि मैं यहोवा हूं, और उनकी सारी हानि
करने को मैं ने जो यह कहा है, उसे व्यर्थ
नहीं कहा॥

११ प्रभु यहोवा यों कहता है, कि
अपना हाथ मारकर और अपना पांव
पटककर कह, इस्राएल के घराने के सारे
घिनौने कामों पर हाय, हाय, क्योंकि
वे तलवार, भूख, और मरी से नाश हो
जाएंगे। १२ जो दूर हो वह मरी से
मरेगा, और जो निकट हो वह तलवार से
मार डाला जाएगा; और जो बचकर
नगर में रहते हुए घेरा जाए, वह भूख
से मरेगा। इस भांति मैं अपनी जलजलाहट
उन पर पूरी रीति से उतारूंगा। १३ और
जब हर एक ऊंची पहाड़ी और पहाड़ों
की हर एक चोटी पर, और हर एक हरे
पेड़ के नीचे, और हर एक घने बांजवृक्ष
की छाया में, जहां जहां वे अपनी सब मूरतों
को सुखदायक सुगन्ध द्रव्य चढ़ाते हैं,
वहां उनके मारे हुए लोग अपनी वेदियों
के आस पास अपनी मूरतों के बीच में
पड़े रहेंगे; तब तुम लोग जान लोगे
कि मैं यहोवा हूं। १४ मैं अपना हाथ
उनके विरुद्ध बढ़ाकर उस देश को सारे
घरों समेत जंगल से ले दिबला की ओर
तक उजाड़ ही उजाड़ कर दूंगा। तब
वे जान लेंगे कि मैं यहोवा हूं॥

७ फिर यहोवा का यह वचन मेरे
पास पहुंचा, २ हे मनुष्य के सन्तान,
प्रभु यहोवा इस्राएल की भूमि के विषय
में यों कहता है, कि अन्त हुआ; चारों
कोनों समेत देश का अन्त आ गया है।
३ तेरा अन्त भी आ गया, और मैं अपना
कोप तुझ पर भड़काकर तेरे चालचलन
के अनुसार तुझे दण्ड दूंगा; और तेरे
सारे घिनौने कामों का फल तुझे दूंगा।
४ मेरी दयादृष्टि तुझ पर न होगी, और
न मैं कोमलता करूंगा; और जब तक
तेरे घिनौने पाप तुझ में बने रहेंगे तब तक
मैं तेरे चालचलन का फल तुझे दूंगा।
तब तू जान लेगा कि मैं यहोवा हूं॥

५ प्रभु यहोवा यों कहता है, विपत्ति
है, एक बड़ी विपत्ति है! देखो, वह
आती है। ६ अन्त आ गया है, सब का
अन्त आया है; वह तेरे विरुद्ध जागा है।
देखो, वह आता है। ७ हे देश के निवासी,
तेरे लिये चक्र घूम चुका, समय आ गया,

दिन निकट है; पहाड़ों पर आनन्द के
शब्द का दिन नहीं, हुल्लड़ ही का होगा।
८ अब थोडे दिनों मे मैं अपनी जलजलाहट
तुझ पर भड़काऊंगा *, और तुझ पर पूरा
कोप उण्डेलूंगा और तेरे चालचलन के
अनुसार तुझे दण्ड दूंगा। और तेरे
सारे घिनौने कामों का फल तुझे
भुगताऊंगा। ९ मेरी दयादृष्टि तुझ पर
न होगी और न मैं तुझ पर कोमलता
करूंगा। मै तेरी चालचलन का फल तुझे
भुगताऊंगा, और तेरे घिनौने पाप तुझ
में बने रहेंगे। तब तुम जान लोगे कि
मै यहोवा दण्ड देनेवाला हू ।।

१० देखो, उस दिन को देखो, वह
आता है! चक्र घूम चुका, छड़ी फूल
चुकी, अभिमान फूला है। ११ उपद्रव
बढ़ते बढ़ते दुष्टता का दण्ड बन गया,
उन मे से कोई न बचेगा, और न उनकी
भीड-भाड, न उनके धन मे से कुछ रहेगा;
और न उन मे से किसी के लिये विलाप
सुन पड़ेगा। १२ समय आ गया, दिन
निकट आ गया है; न तो मोल लेनेवाला
आनन्द करे और न बेचनेवाला शोक करे,
क्योंकि उनकी सारी भीड पर कोप भड़क
उठा है। १३ चाहे वे जीवित रहे, तौभी
बेचनेवाला बेची हुई वस्तु के पास कभी
लौटने न पाएगा; क्योंकि दर्शन की यह
बात देश की सारी भीड पर घटेगी;
कोई न लौटेगा, कोई भी मनुष्य, जो
अधर्म में जीवित रहता है, बल न पकड
सकेगा ।।

१४ उन्हों ने नरसिगा फूका और
सब कुछ तैयार कर दिया; परन्तु युद्ध
में कोई नहीं जाता क्योंकि देश की सारी
भीड़ पर मेरा कोप भडका हुआ है।
१५ बाहर तलवार और भीतर महंगी
और मरी हैं; जो मैदान में हो वह तलवार
से मरेगा, और जो नगर मे हो वह भूख
और मरी से मारा जाएगा। १६ और
उन में से जो बच निकलेंगे वे बचेंगे तो
सही परन्तु अपने अपने अधर्म मे फंसे
रहकर तराइयों में रहनेवाले कबूतरों की
नाईं पहाड़ों के ऊपर विलाप करते रहेंगे।
१७ सब के हाथ ढीले और सब के घुटने
अति निर्बल हो जाएंगे *। १८ और वे
कमर में टाट कसेंगे, और उनके रोए
खडे होंगे; सब के मुह सूख जाएंगे
और सब के सिर मूंडे जाएंगे।
१९ वे अपनी चान्दी सडकों मे फेंक देंगे,
और उनका सोना अशुद्ध वस्तु ठहरेगा;
यहोवा की जलन के दिन उनका सोना
चान्दी उनको बचा न सकेगी, न उस से
उनका जी सन्तुष्ट होगा, न उनके पेट
भरेंगे। क्योंकि वह उनके अधर्म के ठोकर
का कारण हुआ है। २० उनका देश जो
शोभायमान और शिरोमणि था, उसके
विषय मे उन्हों ने गर्व ही गर्व करके
उस में अपनी घृणित वस्तुओं की मूरतें,
और घृणित वस्तुएं बना रखी; इस
कारण मै ने उसे उनके लिये अशुद्ध वस्तु
ठहराया है। २१ और मै उसे लूटने
के लिये परदेशियों के हाथ, और धन
छीनने के लिये पृथ्वी के दुष्ट लोगों के
वश में कर दूगा; और वे उसे अपवित्र
कर डालेंगे। २२ मै उन से मुह फेर
लूगा, तब वे मेरे रक्षित स्थान को अपवित्र
करेंगे; डाकू उस मे घुसकर उसे अपवित्र
करेंगे ।।

* मूल में—उण्डेलूंगा।

* मूल में—जल ही [बनकर बह] जाएंगे।

२३ एक सांकल बना दे, क्योंकि देश
अन्याय की हत्या से, और नगर उपद्रव
से भरा हुआ है। २४ मैं अन्यजातियों
के बुरे से बुरे लोगों को लाऊंगा, जो उनके
घरों के स्वामी हो जाएंगे; और मैं
सामर्थियों का गर्व तोड़ दूंगा और उनके
पवित्रस्थान अपवित्र किए जाएंगे।
२५ सत्यानाश होने पर है तब ढूंढ़ने पर भी
उन्हें शान्ति न मिलेगी। २६ विपत्ति
पर विपत्ति आएगी और उड़ती हुई चर्चा
पर चर्चा सुनाई पड़ेगी; और लोग
भविष्यद्वक्ता से दर्शन की बात पूछेंगे, परन्तु
याजक के पास से व्यवस्था, और पुरनिये
के पास से सम्मति देने की शक्ति जाती
रहेगी। २७ राजा तो शोक करेगा, और
रईस उदासीरूपी वस्त्र पहिनेंगे, और
देश के लोगों के हाथ ढीले पड़ेंगे। मैं
उनके चलन के अनुसार उन से बर्ताव
करूंगा, और उनकी कमाई के समान
उनको दण्ड दूंगा; तब वे जान लेंगे कि
मैं यहोवा हूं।।

८ फिर छठवें वर्ष के छठवें महीने
के पांचवें दिन को जब मैं अपने
घर में बैठा था, और यहूदियों के पुरनिये
मेरे साम्हने बैठे थे, तब प्रभु यहोवा की
शक्ति * वहीं मुझ पर प्रगट हुई। २ और
मैं ने देखा कि आग का सा एक रूप
दिखाई देता है; उसकी कमर से नीचे की
ओर आग है, और उसकी कमर से ऊपर की
ओर झलकाए हुए पीतल की झलक सी
कुछ है। ३ उस ने हाथ सा कुछ बढ़ाकर
मेरे सिर के बाल पकड़े, तब आत्मा ने
मुझे पृथ्वी और आकाश के बीच में उठाकर
परमेश्वर के दिखाए हुए दर्शनों में यरूशलेम
के मन्दिर के भीतर, आगन के उस फाटक
के पास पहुंचा दिया जिसका मुंह उत्तर
की ओर है, और जिस में उस जलन
उपजानेवाली प्रतिमा का स्थान था जिसके
कारण द्वेष उपजता है। ४ फिर वहां
इस्राएल के परमेश्वर का तेज वैसा ही
था जैसा मैं ने मैदान में देखा था।।

५ उस ने मुझ से कहा, हे मनुष्य
के सन्तान, अपनी आंखें उत्तर की ओर
उठाकर देख। सो मैं ने अपनी आंखें
उत्तर की ओर उठाकर देखा कि वेदी
के फाटक की उत्तर की ओर उसके प्रवेश-
स्थान ही में वह डाह उपजानेवाली प्रतिमा
है। ६ तब उस ने मुझ से कहा, हे
मनुष्य के सन्तान, क्या तू देखता है कि ये
लोग क्या कर रहे हैं? इस्राएल का
घराना क्या ही बड़े घृणित काम यहां
करता है, ताकि मैं अपने पवित्रस्थान
से दूर हो जाऊं; परन्तु तू इन से भी
अधिक घृणित काम देखेगा।।

७ तब वह मुझे आंगन के द्वार पर ले
गया, और मैं ने देखा, कि भीत में एक
छेद है। ८ तब उस ने मुझ से कहा,
हे मनुष्य के सन्तान, भीत को फोड़;
सो मैं ने भीत को फोड़कर क्या देखा कि
एक द्वार है। ९ उस ने मुझ से कहा,
भीतर जाकर देख कि ये लोग यहां कैसे
कैसे और अति घृणित काम कर रहे हैं।
१० सो मैं ने भीतर जाकर देखा कि
चारों ओर की भीत पर जाति जाति
के रेंगनेवाले जन्तुओं और घृणित पशुओं
और इस्राएल के घराने की सब मूरतों
के चित्र खिंचे हुए हैं। ११ और इस्राएल
के घराने के पुरनियों में से सत्तर पुरुष
जिन के बीच में शापान का पुत्र याजन्याह
भी है, वे उन चित्रों के साम्हने खड़े हैं,

* मूल में—का हाथ।

विश्रामदिन को खुला रहे। और नये
चांद के दिन भी खुला रहे। २ प्रधान
बाहर से फाटक के ओसारे के मार्ग से
आकर फाटक के एक खम्भे के पास खडा
हो जाए, और याजक उसका होमबलि
और मेलबलि तैयार करे; और वह
फाटक की डेवढ़ी पर दण्डवत् करे;
तब वह बाहर जाए, और फाटक सांझ
से पहिले बन्द न किया जाए। ३ और
लोग विश्राम और नये चांद के दिनों मे
उस फाटक के द्वार मे यहोवा के साम्हने
दण्डवत् करें। ४ और विश्रामदिन मे
जो होमबलि प्रधान यहोवा के लिये चढ़ाए,
वह भेड के छः निर्दोष बच्चे और एक
निर्दोष मेढ़े का हो। ५ और अन्नबलि
यह हो, अर्थात् मेढ़े के साथ एपा भर
अन्न और भेड़ के बच्चों के साथ यथाशक्ति
अन्न और एपा पीछे हीन भर तेल।
६ और नये चांद के दिन वह एक निर्दोष
बछड़ा और भेड़ के छः बच्चे और एक
मेढा चढ़ाए; ये सब निर्दोष हों। ७ और
बछड़े और मेढ़े दोनों के साथ वह एक
एक एपा अन्नबलि तैयार करे, और भेड़
के बच्चों के साथ यथाशक्ति अन्न, और
एपा पीछे हीन भर तेल। ८ और जब
प्रधान भीतर जाए तब वह फाटक के
ओसारे से होकर जाए, और उसी मार्ग
से निकल जाए॥

९ जब साधारण लोग नियत समयों
में यहोवा के साम्हने दण्डवत् करने आए,
तब जो उत्तरी फाटक से होकर दण्डवत्
करने को भीतर आए, वह दक्खिनी फाटक
से होकर निकले, और जो दक्खिनी फाटक
से होकर भीतर आए, वह उत्तरी फाटक
से होकर निकले, अर्थात् जो जिस फाटक
से भीतर आया हो, वह उसी फाटक से
न लौटे, अपने साम्हने ही निकल जाए।
१० और जब वे भीतर आए तब प्रधान
उनके बीच होकर आए, और जब वे
निकले, तब वे एक साथ निकले॥

११ और पर्वों और अन्य नियत समयों
का अन्नबलि बछड़े पीछे एपा भर, और
मेढ़े पीछे एपा भर का हो, और भेड के
बच्चो के साथ यथाशक्ति अन्न और एपा
पीछे हीन भर तेल। १२ फिर जब
प्रधान होमबलि वा मेलबलि को स्वेच्छा-
बलि करके यहोवा के लिये तैयार करे,
तब पूर्वमुखी फाटक उनके लिये खोला
जाए, और वह अपना होमबलि वा मेलबलि
वैसे ही तैयार करे जैसे वह विश्रामदिन को
करता है, तब वह निकले, और उसके
निकलने के पीछे फाटक बन्द किया जाए॥

१३ और प्रति दिन तू वर्ष भर का
एक निर्दोष भेड का बच्चा यहोवा के
होमबलि के लिये तैयार करना, यह प्रति
भोर को तैयार किया जाए। १४ और
प्रति भोर को उसके साथ एक अन्नबलि
तैयार करना, अर्थात् एपा का छठवां अंश
और मैदा मे मिलाने के लिये हीन भर
तेल की तिहाई यहोवा के लिये सदा का
अन्नबलि नित्य विधि के अनुसार चढ़ाया
जाए। १५ भेड़ का बच्चा, अन्नबलि
और तेल, प्रति भोर को नित्य होमबलि
करके चढ़ाया जाए॥

१६ परमेश्वर यहोवा यों कहता है,
यदि प्रधान अपने किसी पुत्र को कुछ दे,
तो वह उसका भाग होकर उसके पोतों
को भी मिले; भाग के नियम के अनुसार
वह उनका भी निज धन ठहरे। १७ परन्तु
यदि वह अपने भाग मे से अपने किसी
कर्मचारी को कुछ दे, तो छुट्टी के वर्ष तक
तो वह उसका बना रहे, परन्तु उसके बाद

प्रधान को लौटा दिया जाए; और उसका
निज भाग ही उसके पुत्रों को मिले।
१८ और प्रजा का ऐसा कोई भाग प्रधान
न ले, जो अन्धेर से उनकी निज भूमि
से छीना हो; अपने पुत्रों को वह अपनी ही
निज भूमि में से भाग दे; ऐसा न हो कि
मेरी प्रजा के लोग अपनी अपनी निज
भूमि से तितर-बितर हो जाएं ॥

१९ फिर वह मुझे फाटक की एक
अलंग में द्वार से होकर याजकों की
उत्तरमुखी पवित्र कोठरियों में ले गया;
वहां पश्चिम ओर के कोने में एक स्थान
था। २० तब उस ने मुझ से कहा,
यह वह स्थान है जिस में याजक लोग
दोषबलि और पापबलि के मांस को पकाएं
और अन्नबलि को पकाएं, ऐसा न हो कि
उन्हें बाहरी आंगन में ले जाने से साधारण
लोग पवित्र ठहरें ॥

२१ तब उस ने मुझे बाहरी आंगन
में ले जाकर उस आंगन के चारों कोनों
में फिराया, और आंगन के हर एक कोने
में एक एक ओट बना था, २२ अर्थात्
आंगन के चारों कोनों में चालीस हाथ
लम्बे और तीस हाथ चौड़े ओट थे;
चारों कोनों के ओटों की एक ही माप थी।
२३ और भीतर चारों ओर भीत * थी,
और भीतों † के नीचे पकाने के चूल्हे बने
हुए थे। २४ तब उस ने मुझ से कहा,
पकाने के घर, जहां भवन के टहलुए लोगों
के बलिदानों को पकाएं, वे ये ही हैं ॥

४७ फिर वह मुझे भवन के द्वार पर
लौटा ले गया; और भवन की
डेवढ़ी के नीचे से एक सोता निकलकर
पूर्व ओर बह रहा था। भवन का द्वार
तो पूर्वमुखी था, और सोता भवन के
पूर्व और वेदी के दक्खिन, नीचे से निकलता
था। २ तब वह मुझे उत्तर के फाटक
से होकर बाहर ले गया, और बाहर बाहर
से घुमाकर बाहरी अर्थात् पूर्वमुखी फाटक
के पास पहुंचा दिया; और दक्खिनी
अलंग से जल पसीजकर बह रहा था।
३ जब वह पुरुष हाथ में मापने की डोरी
लिए हुए पूर्व ओर निकला, तब उस ने
भवन से लेकर, हजार हाथ तक उस सोते
को मापा, और मुझे जल में से चलाया,
और जल टखनों तक था। ४ उस ने
फिर हजार हाथ मापकर मुझे जल में से
चलाया, और जल घुटनों तक था, फिर
और हजार हाथ मापकर मुझे जल में से
चलाया, और जल कमर तक था। ५ तब
फिर उस ने एक हजार हाथ मापे, और
ऐसी नदी हो गई जिसके पार मैं न जा
सका, क्योंकि जल बढ़कर तैरने के योग्य
था; अर्थात् ऐसी नदी थी जिसके पार
कोई न जा सकता था। ६ तब उस ने
मुझ से पूछा, हे मनुष्य के सन्तान,
क्या तू ने यह देखा है?

फिर उस ने मुझे नदी के तीर लौटाकर
पहुंचा दिया। ७ लौटकर मैं ने क्या
देखा, कि नदी के दोनों तीरों पर बहुत
से वृक्ष हैं। ८ तब उस ने मुझ से कहा,
यह सोता पूर्वी देश की ओर बह रहा है,
और अराबा में उतरकर ताल की ओर
बहेगा; और यह भवन से निकला हुआ
सीधा ताल में मिल जाएगा; और उसका
जल मीठा हो जाएगा। ९ और जहां
जहां यह नदी * बहे, वहां वहां सब प्रकार
के बहुत अण्डे देनेवाले जीवजन्तु जीएंगे

* मूल में—पांति। † मूल में—पांतियों।

* मूल में—दो नदियां।

और मछलियां भी बहुत हो जाएगी;
क्योंकि इस सोते का जल वहां पहुचा है,
और ताल का जल मीठा हो जाएगा;
और जहां कहीं यह नदी पहुचेगी वहां
सब जन्तु जीएगे।
१० ताल के तीर
पर मछवे खड़े रहेंगे, और एनगदी से
लेकर ऐनेग्लैम तक वे जाल फैलाए जाएगे,
और उन्हे महासागर की सी भांति भांति की
अनगिनित मछलियां मिलेगी।
११ परन्तु
ताल के पास जो दलदल और गड्हे है,
उनका जल मीठा न होगा; वे खारे ही
रहेंगे।
१२ और नदी के दोनों तीरों पर
भांति भांति के खाने योग्य फलदाई वृक्ष
उपजेंगे, जिनके पत्ते न मुर्झाएगे और
उनका फलना भी कभी बन्द न होगा,
क्योंकि नदी का जल पवित्र स्थान से
निकला है। उन मे महीने महीने, नये
नये फल लगेंगे। उनके फल तो खाने के,
और पत्ते औषधि के काम आएगें ॥

१३ परमेश्वर यहोवा यों कहता है,
जिस सिवाने के भीतर तुम को यह देश
अपने बारहों गोत्रों के अनुसार बांटना
पड़ेगा, वह यह है : यूसुफ को दो
भाग मिले।
१४ और उसे तुम एक
दूसरे के समान निज भाग मे पाओगे,
क्योंकि मे ने शपथ खाई * कि उसे तुम्हारे
पितरों को दूगा, सो यह देश तुम्हारा निज
भाग ठहरेगा ॥

१५ देश का सिवाना यह हो, अर्थात्
उत्तर ओर का सिवाना महासागर से
लेकर हेतलोन के पास से सदाद की घाटी
तक पहुंचे,
१६ और उस सिवाने के पास
हमात बेरोता, और सिब्रैम जो दमिश्क
और हमात के सिवानों के बीच मे है,
और हसर्हत्तीकोन तक, जो हौरान के
सिवाने पर है।
१७ और यह सिवाना
समुद्र से लेकर दमिश्क के सिवाने के पास के
हसरेनोन तक पहुंचे, और उसकी उत्तर
ओर हमात हो। उत्तर का सिवाना यही
हो।
१८ और पूर्वी सिवाना जिसकी
एक ओर हौरान दमिश्क; और यरदन
की ओर गिलाद और इस्राएल का देश
हो; उत्तरी सिवाने से लेकर पूर्वी ताल
तक उसे मापना। पूर्वी सिवाना तो यही
हो।
१९ और दक्खिनी सिवाना तामार
से लेकर कादेश के मरीबोत नाम सोते
तक अर्थात् मिस्र के नाले तक, और महा-
सागर तक पहुंचे। दक्खिनी सिवाना यही
हो।
२० और पश्चिमी सिवाना दक्खिनी
सिवाने से लेकर हमात की घाटी के
साम्हने तक का महासागर हो। पच्छिमी
सिवाना यही हो ॥

२१ इस प्रकार देश को इस्राएल
के गोत्रों के अनुसार आपस मे बांट लेना।
२२ और इसको आपस में और उन
परदेशियों के साथ बांट लेना, जो तुम्हारे
बीच रहते हुए बालकों को जन्माए। वे
तुम्हारी दृष्टि मे देशी इस्राएलियों की नाईं
ठहरें, और तुम्हारे गोत्रों के बीच अपना
अपना भाग पाएं।
२३ जो परदेशी जिस
गोत्र के देश में रहता हो, उसकी वही भाग
देना, परमेश्वर यहोवा की यही वाणी है ॥

४८ गोत्रों के भाग * ये हों : उत्तर
सिवाने से लगा हुआ हेतलोन
के मार्ग के पास से हमात की घाटी तक,
और दमिश्क के सिवाने के पास के हसरेनान
से उत्तर ओर हमात के पास तक एक
भाग दान का हो; और उसके पूर्वी और

* मूल में—मैं ने हाथ उठाया था।

* मूल में—नाम।

पश्चिमी सिवाने भी हों। २ दान के
सिवाने से लगा हुआ पूर्व से पश्चिम तक
आशेर का एक भाग हो। ३ आशेर
के सिवाने से लगा हुआ, पूर्व से पश्चिम
तक नप्ताली का एक भाग हो। ४ नप्ताली
के सिवाने से लगा हुआ पूर्व से पश्चिम तक
मनश्शे का एक भाग। ५ मनश्शे के
सिवाने से लगा हुआ पूर्व से पच्छिम तक
एप्रैम का एक भाग हो। ६ एप्रैम के
सिवाने से लगा हुआ पूर्व से पच्छिम तक
रूबेन का एक भाग हो। ७ और रूबेन के
सिवाने से लगा हुआ, पूर्व से पच्छिम तक
यहूदा का एक भाग हो॥

८ यहूदा के सिवाने से लगा हुआ
पूर्व से पच्छिम तक वह अर्पण किया हुआ
भाग हो, जिसे तुम्हें अर्पण करना होगा,
वह पच्चीस हजार बांस चौड़ा और पूर्व
से पच्छिम तक किसी एक गोत्र के भाग
के तुल्य लम्बा हो, और उसके बीच में
पवित्रस्थान हो। ९ जो भाग तुम्हें यहोवा
को अर्पण करना होगा, उसकी लम्बाई
पच्चीस हजार बांस और चौड़ाई दस
हजार बांस की हो। १० यह अर्पण
किया हुआ पवित्र भाग याजकों को मिले;
वह उत्तर ओर पच्चीस हजार बांस लम्बा,
पच्छिम ओर दस हजार बांस चौड़ा,
पूर्व ओर दस हजार बांस चौड़ा और
दक्खिन ओर पच्चीस हजार बांस लम्बा
हो; और उसके बीचोबीच यहोवा का
पवित्रस्थान हो। ११ यह विशेष पवित्र
भाग सादोक की सन्तान के उन याजकों
का हो जो मेरी आज्ञाओं को पालते रहे,
और इस्राएलियों के भटक जाने के समय
लेवियों की नाईं न भटके थे। १२ सो
देश के अर्पण किए हुए भाग में से यह उनके
लिये अर्पण किया हुआ भाग, अर्थात्
परमपवित्र देश ठहरे; और लेवियों के
सिवाने से लगा रहे। १३ और याजकों
के सिवाने से लगा हुआ लेवियों का भाग
हो, वह पच्चीस हजार बांस लम्बा और
दस हजार बांस चौड़ा हो। सारी लम्बाई
पच्चीस हजार बांस की और चौड़ाई दस
हजार बांस की हो। १४ वे उस में
से न तो कुछ बेचें, न दूसरी भूमि से बदलें;
और न भूमि की पहिली उपज और किसी
को दी जाए। क्योंकि वह यहोवा के
लिये पवित्र है॥

१५ और चौड़ाई के पच्चीस हजार
बांस के साम्हने जो पांच हजार बचा
रहेगा, वह नगर और बस्ती और चराई
के लिये साधारण भाग हो; और नगर
उसके बीच में हो। १६ और नगर की
यह माप हो, अर्थात् उत्तर, दक्खिन, पूर्व
और पच्छिम ओर साढ़े चार चार हजार
हाथ। १७ और नगर के पास उत्तर,
दक्खिन, पूर्व, पच्छिम, चराइयां हों
जो अढ़ाई अढ़ाई सौ बांस चौड़ी हों।
१८ और अर्पण किए हुए पवित्र भाग के
पास की लम्बाई में से जो कुछ बचे,
अर्थात् पूर्व और पच्छिम दोनों ओर दस
दस बांस जो अर्पण किए हुए भाग के
पास हो, उसकी उपज नगर में परिश्रम
करनेवालों के खाने के लिये हो। १९ और
इस्राएल के सारे गोत्रों में से जो नगर
में परिश्रम करें, वे उसकी खेती किया
करें। २० सारा अर्पण किया हुआ भाग
पच्चीस हजार बांस लम्बा और पच्चीस
हजार बांस चौड़ा हो; तुम्हें चौकोना
पवित्र भाग अर्पण करना होगा जिस में
नगर की विशेष भूमि हो॥

२१ और जो भाग रह जाए, वह
प्रधान को मिले। पवित्र अर्पण किए हुए

भाग की, और नगर की विशेष भूमि की
दोनों ओर अर्थात् उनकी पूर्व और पच्छिम
अलंगों के पच्चीस पच्चीस हजार बांस
की चौड़ाई के पास, जो और गोत्रों के
भागों के पास रहे, वह प्रधान को मिले।
और अर्पण किया हुआ पवित्र भाग और
भवन का पवित्रस्थान उनके बीच मे हो।
२२ जो प्रधान का भाग होगा, वह लेवियों
के बीच और नगरों की विशेष भूमि हो।
प्रधान का भाग यहूदा और बिन्यामीन
के सिवाने के बीच मे हो ।।

२३ अन्य गोत्रों के भाग इस प्रकार
हों: पूर्व से पच्छिम तक बिन्यामीन का
एक भाग हो। २४ बिन्यामीन के सिवाने
से लगा हुआ पूर्व से पच्छिम तक शिमोन
का एक भाग। २५ शिमोन के सिवाने
मे लगा हुआ पूर्व से पच्छिम तक इस्साकार
का एक भाग। २६ इस्साकार के सिवाने
से लगा हुआ पूर्व से पच्छिम तक
जबूलून का एक भाग। २७ जबूलून के
सिवाने से लगा हुआ पूर्व से पच्छिम तक
गाद का एक भाग। २८ और गाद के
सिवाने के पास दक्खिन ओर का सिवाना
तामार से लेकर कादेश के मरीबोत नाम
सोते तक, और मिस्र के नाले और महा-
सागर तक पहुचे। २९ जो देश तुम्हे
इस्राएल के गोत्रों को बाटना होगा वह
यही है, और उनके भाग भी ये ही
हैं, परमेश्वर यहोवा की यही वाणी
है ।।

३० नगर के निकास ये हों, अर्थात्
उत्तर की अलग जिसकी लम्बाई साढ़े
चार हजार बांस की हो। ३१ उस में
तीन फाटक हों, अर्थात् एक रूबेन का
फाटक, एक यहूदा का फाटक, और एक
लेवी का फाटक हो; क्योंकि नगर के
फाटकों के नाम इस्राएल के गोत्रों के
नामों पर रखने होंगे। ३२ और पूरब
की अलंग साढ़े चार हजार बांस लम्बी
हो, और उस मे तीन फाटक हों; अर्थात्
एक यूसुफ का फाटक, एक बिन्यामीन
का फाटक, और एक दान का फाटक
हो। ३३ और दक्खिन की अलग साढ़े
चार हजार बास लम्बी हो, और उस में
तीन फाटक हों; अर्थात् एक शिमोन का
फाटक, एक इस्साकार का फाटक, और
एक जबूलून का फाटक हो। ३४ और
पश्चिम की अलंग साढ़े चार हजार बांस
लम्बी हो, और उस मे तीन फाटक हों;
अर्थात् एक गाद का फाटक, एक आशेर
का फाटक और नप्ताली का फाटक हो।
३५ नगर की चारों अलगों का घेरा
अठारह हजार बांस का हो, और उस
दिन से आगे को नगर का नाम "यहोवा
शाम्मा *" रहेगा ।।

* अर्थात् यहोवा वहां है।

# दानिय्येल नामक पुस्तक

१ यहूदा के राजा यहोयाकीम के
राज्य के तीसरे वर्ष में बाबुल के
राजा नबूकदनेस्सर ने यरूशलेम पर
चढ़ाई करके उसको घेर लिया। २ तब
परमेश्वर ने यहूदा के राजा यहोयाकीम
को परमेश्वर के भवन के कई पात्रों
सहित उसके हाथ में कर दिया;
और उस ने उन पात्रों को शिनार
देश में अपने देवता के मन्दिर में
ले जाकर, अपने देवता के भण्डार
में रख दिया। ३ तब उस राजा ने
अपने खोजों के प्रधान अशपनज को
आज्ञा दी कि इस्राएली राजपुत्रों और
प्रतिष्ठित पुरुषों में से ऐसे कई जवानों
को ला, ४ जो निर्दोष, सुन्दर और
सब प्रकार की बुद्धि में प्रवीण, और
ज्ञान में निपुण और विद्वान् और राजमन्दिर
में हाज़िर रहने के योग्य हों, और उन्हें
कसदियों के शास्त्र और भाषा की शिक्षा
दे। ५ और राजा ने आज्ञा दी कि
उसके भोजन और पीने के दाखमधु में
से उन्हें प्रतिदिन खाने-पीने को दिया
जाए। इस प्रकार तीन वर्ष तक उनका
पालन पोषण होता रहे; तब उसके बाद
वे राजा के साम्हने हाज़िर किए जाएं।
६ उन में यहूदा की सन्तान से चुने
हुए, दानिय्येल, हनन्याह, मीशाएल, और
अजर्याह नाम यहूदी थे। ७ और खोजों
के प्रधान ने उनके दूसरे नाम रखे,
अर्थात् दानिय्येल का नाम उस ने
बेलतशस्सर, हनन्याह का शद्रक, मीशाएल
का मेशक, और अजर्याह का नाम अबेदनगो
रखा॥

८ परन्तु दानिय्येल ने अपने मन में ठान
लिया कि वह राजा का भोजन खाकर,
और उसके पीने का दाखमधु पीकर
अपवित्र न होए, इसलिये उस ने खोजों
के प्रधान से बिनती की कि उसे अपवित्र
न होना पड़े। ९ परमेश्वर ने खोजों के
प्रधान के मन में दानिय्येल के प्रति कृपा
और दया भर दी। १० और खोजों के
प्रधान ने दानिय्येल से कहा, मैं अपने स्वामी
राजा से डरता हूं, क्योंकि तुम्हारा खाना-
पीना उसी ने ठहराया है, कहीं ऐसा न हो
कि वह तेरा मुंह तेरे संगी के जवानों से
उतरा हुआ और उदास देखे और तुम मेरा
सिर राजा के साम्हने जोखिम में डालो।
११ तब दानिय्येल ने उस मुखिये से,
जिसको खोजों के प्रधान ने दानिय्येल,
हनन्याह, मीशाएल, और अजर्याह के
ऊपर देखभाल करने के लिये नियुक्त किया
था, कहा, १२ मैं तेरी बिनती करता
हूं, अपने दासों को दस दिन तक जांच,
हमारे खाने के लिये सागपात और पीने
के लिये पानी ही दिया जाए। १३ फिर
दस दिन के बाद हमारे मुंह और जो
जवान राजा का भोजन खाते हैं उनके
मुंह को देख; और जैसा तुझे देख पड़े,
उसी के अनुसार अपने दासों से व्यवहार
करना। १४ उनकी यह बिनती उस ने
मान ली, और दस दिन तक उनको
जांचता रहा। १५ दस दिन के बाद

उनके मुंह राजा के भोजन के खानेवाले
सब जवानों से अधिक अच्छे और चिकने
देख पड़े। १६ तब वह मुखिया उनका
भोजन और उनके पीने के लिये ठहराया
हुआ दाखमधु दोनों छुड़ाकर, उनको
सागपात देने लगा ।।

१७ और परमेश्वर ने उन चारो
जवानों को सब शास्त्रों, और सब प्रकार
की विद्याओं में बुद्धिमानी और प्रवीणता
दी; और दानिय्येल सब प्रकार के दर्शन
और स्वप्न के अर्थ का ज्ञानी हो गया।
१८ तब जितने दिन के बाद नबूकदनेस्सर
राजा ने जवानों को भीतर ले आने की
आज्ञा दी थी, उतने दिन के बीतने पर
खोजों का प्रधान उन्हें उसके सामने ले
गया। १९ और राजा उन से बातचीत
करने लगा, और दानिय्येल, हनन्याह,
मीशाएल, और अजर्याह के तुल्य उन सब
में से कोई न ठहरा, इसलिये वे राजा
के सम्मुख हाज़िर रहने लगे। २० और
बुद्धि और हर प्रकार की समझ के विषय
में जो कुछ राजा उन में पूछता था उस
में वे राज्य भर के सब ज्योतिषियों और
तन्त्रियों से दसगुणे निपुण ठहरते थे।
२१ और दानिय्येल कुस्रू राजा के पहिले
वर्ष तक बना रहा ।।

२ अपने राज्य के दूसरे वर्ष में
नबूकदनेस्सर ने ऐसा स्वप्न देखा
जिस से उसका मन बहुत ही व्याकुल
हो गया और उसको नींद न आई।
२ तब राजा ने आज्ञा दी, कि ज्योतिषी,
तन्त्री, टोनहे और कसदी बुलाए जाएं कि
वे राजा को उसका स्वप्न बताएं; सो वे
आए और राजा के साम्हने हाज़िर हुए।
३ तब राजा ने उन से कहा, मैं ने एक
स्वप्न देखा है, और मेरा मन व्याकुल
है कि स्वप्न को कैसे समझूं। ४ कसदियों
ने, राजा से अरामी भाषा में कहा, हे
राजा, तू चिरंजीव रहे! अपने दासों
को स्वप्न बता, और हम उसका फल
बताएंगे। ५ राजा ने कसदियों को उत्तर
दिया, मैं यह आज्ञा दे चुका हूं कि यदि
तुम फल समेत स्वप्न को न बताओगे
तो तुम टुकड़े टुकड़े किए जाओगे, और
तुम्हारे घर फुंकवा दिए जाएंगे। ६ और
यदि तुम फल समेत स्वप्न को बता दो तो
मुझ से भांति भांति के दान और भारी
प्रतिष्ठा पाओगे। ७ इसलिये तुम मुझे
फल समेत स्वप्न को बताओ। उन्हों ने
दूसरी बार कहा, हे राजा स्वप्न तेरे दासों
को बताया जाए, और हम उसका फल
समझा देंगे। ८ राजा ने उत्तर दिया,
मैं निश्चय जानता हूं कि तुम यह देखकर,
कि राजा के मुंह से आज्ञा निकल चुकी है,
समय बढ़ाना चाहते हो। ९ इसलिये
यदि तुम मुझे स्वप्न न बताओ तो तुम्हारे
लिये एक ही आज्ञा है। क्योंकि तुम ने
गोष्ठी की होगी कि जब तक समय न
बदले, तब तक हम राजा के साम्हने
झूठी और गपशप की बातें कहा करेंगे।
इसलिये तुम मुझे स्वप्न को बताओ,
तब मैं जानूंगा कि तुम उसका फल भी
समझा सकते हो। १० कसदियों ने राजा
से कहा, पृथ्वी भर में ऐसा कोई मनुष्य
नहीं जो राजा के मन की बात बता सके;
और न कोई ऐसा राजा, वा प्रधान, वा
हाकिम कभी हुआ है जिस ने किसी ज्योतिषी
वा तन्त्री, वा कसदी से ऐसी बात पूछी
हो। ११ जो बात राजा पूछता है, वह
अनोखी है, और देवताओं को छोड़कर
जिनका निवास मनुष्यों के संग नहीं है,

और कोई दूसरा नही, जो राजा को यह
बता सके ।।

१२ इस पर राजा ने झुंझलाकर,
और बहुत ही क्रोधित होकर, बाबुल के
सब पण्डितों के नाश करने की आज्ञा दे
दी । १३ सो यह आज्ञा निकली, और
पण्डित लोगों का घात होने पर था;
और लोग दानिय्येल और उसके सगियों
को ढूंढ़ रहे थे कि वे भी घात किए जाए ।
१४ तब दानिय्येल ने, जल्लादों के प्रधान
अर्योक से, जो बाबुल के पण्डितो को
घात करने के लिये निकला था, सोच
विचारकर और बुद्धिमानी के साथ कहा,
१५ और राजा के हाकिम अर्योक से
पूछने लगा, यह आज्ञा राजा की
ओर से ऐसी उतावली के साथ क्यो
निकली ? तब अर्योक ने दानिय्येल को
इसका भेद बता दिया । १६ और
दानिय्येल ने भीतर जाकर राजा से बिनती
की, कि उसके लिये कोई समय ठहराया
जाए, तो वह महाराज को स्वप्न का
फल बता देगा ।।

१७ तब दानिय्येल ने अपने घर जाकर,
अपने सगी हनन्याह, मीशाएल, और
अजर्याह को यह हाल बताकर कहा,
१८ इस भेद के विषय मे स्वर्ग के परमेश्वर
की दया के लिये यह कहकर प्रार्थना करो,
कि बाबुल के और सब पण्डितों के सग,
दानिय्येल और उसके सगी भी नाश न
किए जाएं । १९ तब वह भेद दानिय्येल
को रात के समय दर्शन के द्वारा प्रगट
किया गया । सो दानिय्येल ने स्वर्ग के
परमेश्वर का यह कहकर धन्यवाद किया,
२० परमेश्वर का नाम युगानयुग धन्य
है; क्योंकि बुद्धि और पराक्रम उसी के
हैं । २१ समयों और ऋतुओ को वही
पलटता है; राजाओं का अस्त और उदय
भी वही करता है, बुद्धिमानों को बुद्धि
और समझवालों को समझ भी वही
देता है, २२ वही गूढ़ और गुप्त बातों
को प्रगट करता है, वह जानता है कि
अन्धियारे मे क्या है, और उसके संग
सदा प्रकाश बना रहता है । २३ हे मेरे
पूर्वजो के परमेश्वर, मै तेरा धन्यवाद और
स्तुति करता हू, क्योकि तू ने मुझे बुद्धि
और शक्ति दी है, और जिस भेद का
खुलना हम लोगों ने तुझ से मागा था,
उसे तू ने मुझ पर प्रगट किया है, तू ने
हम को राजा की बात बताई है ।।

२४ तब दानिय्येल ने अर्योक के
पास, जिसे राजा ने बाबुल के पण्डितों के
नाश करने के लिये ठहराया था, भीतर
जाकर कहा, बाबुल के पण्डितो का नाश
न कर, मुझे राजा के सम्मुख भीतर ले चल,
मै फल बताऊगा ।।

२५ तब अर्योक ने दानिय्येल को
राजा के सम्मुख शीघ्र भीतर ले जाकर
उस से कहा, यहूदी बधुओ मे से एक
पुरुष मुझ को मिला है, जो राजा को
स्वप्न का फल बताएगा । २६ राजा ने
दानिय्येल से, जिसका नाम बेलतशस्सर
भी था, पूछा, क्या तुझ मे इतनी शक्ति
है कि जो स्वप्न मै ने देखा है, उसे
फल समेत मुझे बताए ? २७ दानिय्येल
ने राजा को उत्तर दिया, जो भेद
राजा पूछता है, वह न तो पण्डित
न तन्त्री, न ज्योतिषी, न दूसरे भावी
बतानेवाले राजा को बता सकते है,
२८ परन्तु भेदों का प्रगटकर्त्ता परमेश्वर
स्वर्ग मे है, और उसी ने नबूकदनेस्सर
राजा को जताया है कि अन्त के दिनो मे
क्या क्या होनेवाला है । तेरा स्वप्न और

जो कुछ तू ने पलंग पर पड़े हुए देखा,
वह यह है : २६ हे राजा, जब तुझ को
पलंग पर यह विचार हुआ कि भविष्य
मे क्या क्या होनेवाला है, तब भेदो को
खोलनेवाले ने तुझ को बताया, कि क्या
क्या होनेवाला है। ३० मुझ पर यह
भेद इस कारण नही खोला गया कि मैं
और सब प्राणियों से अधिक बुद्धिमान्
हूं, परन्तु केवल इसी कारण खोला गया
है कि स्वप्न का फल राजा को बताया
जाए, और तू अपने मन के विचार समझ
सके ।।

३१ हे राजा, जब तू देख रहा था, तब
एक बड़ी मूर्त्ति देख पडी, और वह मूर्त्ति
जो तेरे साम्हने खडी थी, सो लम्बी चौडी
थी; उसकी चमक अनुपम थी, और
उसका रूप भयंकर था। ३२ उस मूर्त्ति
का सिर तो चोखे सोने का था, उसकी
छाती और भुजाए चान्दी की, उसका
पेट और जांघे पीतल की, ३३ उसकी
टागें लोहे की और उसके पाव कुछ तो
लोहे के और कुछ मिट्टी के थे। ३४ फिर
देखते देखते, तू ने क्या देखा, कि एक
पत्थर ने, बिना किसी के खोदे, आप ही
आप उखडकर उस मूर्त्ति के पांवों पर
लगकर जो लोहे और मिट्टी के थे, उनको
चूर चूर कर डाला। ३५ तब लोहा,
मिट्टी, पीतल, चान्दी और सोना भी सब
चूर चूर हो गए, और धूपकाल में खलिहानों
के भूसे की नाई हवा से ऐसे उड गए
कि उनका कहीं पता न रहा; और वह
पत्थर जो मूर्त्ति पर लगा था, वह बड़ा
पहाड़ बनकर सारी पृथ्वी मे फैल
गया ।।

३६ स्वप्न तो यों ही हुआ; और
अब हम उसका फल राजा को समझा
देते हैं। ३७ हे राजा, तू तो महाराजा-
धिराज है, क्योकि स्वर्ग के परमेश्वर ने
तुझ को राज्य, सामर्थ, शक्ति और
महिमा दी है, ३८ और जहा कही मनुष्य
पाए जाते हैं, वहां उस ने उन सभो को,
और मैदान के जीवजन्तु, और आकाश
के पक्षी भी तेरे वश मे कर दिए हैं;
और तुझ को उन सब का अधिकारी
ठहराया है। यह सोने का सिर तू ही
है। ३९ तेरे बाद एक राज्य और उदय
होगा जो तुझ से छोटा होगा; फिर एक
और तीसरा पीतल का सा राज्य होगा जिस
मे सारी पृथ्वी आ जाएगी। ४० और
चौथा राज्य लोहे के तुल्य मजबूत होगा,
लोहे से तो सब वस्तुए चूर चूर हो जाती
और पिस जाती है; इसलिये जिस भाति
लोहे से वे सब कुचली जाती हैं, उसी
भाति, उस चौथे राज्य से सब कुछ चूर
चूर होकर पिस जाएगा। ४१ और तू ने
जो मूर्त्ति के पांवों और उनकी उगलियों
को देखा, जो कुछ कुम्हार की मिट्टी की
और कुछ लोहे की थी, इस से वह चौथा
राज्य बटा हुआ होगा; तौभी उस मे
लोहे का सा कडापन रहेगा, जैसे कि तू
ने कुम्हार की मिट्टी के सग लोहा भी
मिला हुआ देखा था। ४२ और जैसे
पावों की उंगलिया कुछ तो लोहे की और
कुछ मिट्टी की थी, इसका अर्थ यह है,
कि वह राज्य कुछ तो दृढ़ और कुछ
निर्बल * होगा। ४३ और तू ने जो लोहे
को कुम्हार की मिट्टी के संग मिला हुआ
देखा, इसका अर्थ यह है, कि उस राज्य
के लोग एक दूसरे मनुष्यों से † मिले जुले
तो रहेंगे, परन्तु जैसे लोहा मिट्टी के साथ

* मूल में—भुरभुरा।
† मूल में—बिनाशी मनुष्यों के वंश से।

मेल नहीं खाता, वैसे ही वे भी एक न बने
रहेंगे। ४४ और उन राजाओं के दिनों
में स्वर्ग का परमेश्वर, एक ऐसा राज्य
उदय करेगा जो अनन्तकाल तक न टूटेगा,
और न वह किसी दूसरी जाति के हाथ
में किया जाएगा। वरन वह उन सब
राज्यों को चूर चूर करेगा, और उनका
अन्त कर डालेगा; और वह सदा स्थिर
रहेगा; ४५ जैसा तू ने देखा कि एक पत्थर
किसी के हाथ के बिन खोदे पहाड़ में से
उखड़ा, और उस ने लोहे, पीतल, मिट्टी,
चान्दी, और सोने को चूर चूर किया,
इसी रीति महान् परमेश्वर ने राजा को
जताया है कि इसके बाद क्या क्या
होनेवाला है। न स्वप्न मे और न उसके
फल मे कुछ सन्देह है॥

४६ इतना सुनकर नबूकदनेस्सर राजा
ने मुंह के बल गिरकर दानिय्येल को
दण्डवत् की, और आज्ञा दी कि उसको
भेंट चढ़ाओ, और उसके साम्हने सुगन्ध
वस्तु जलाओ। ४७ फिर राजा ने
दानिय्येल से कहा, सच तो यह है कि
तुम लोगों का परमेश्वर, सब ईश्वरों का
ईश्वर, राजाओं का राजा और भेदों का
खोलनेवाला है, इसीलिये तू यह भेद
प्रगट कर पाया। ४८ तब राजा ने
दानिय्येल का पद बड़ा किया, और उसको
बहुत से बड़े बड़े दान दिए; और यह
आज्ञा दी कि वह बाबुल के सारे प्रान्त
पर हाकिम और बाबुल के सब पण्डितों
पर मुख्य प्रधान बने। ४९ तब दानिय्येल
के बिनती करने से राजा ने शद्रक, मेशक,
और अबेदनगो को बाबुल के प्रान्त के
कार्य के ऊपर नियुक्त कर दिया; परन्तु
दानिय्येल आप ही राजा के दरबार में
रहा करता था॥

३ नबूकदनेस्सर राजा ने सोने की
एक मूरत बनवाई, जिसकी ऊंचाई
साठ हाथ, और चौड़ाई छः हाथ की थी।
और उस ने उसको बाबुल के प्रान्त के
दूरा नाम मैदान में खड़ा कराया।
२ तब नबूकदनेस्सर राजा ने अधिपतियों,
हाकिमों, गवर्नरों, जजों, खजांनचियों,
न्यायियों, शास्त्रियों आदि प्रान्त-प्रान्त के
सब अधिकारियों को बुलवा भेजा कि वे
उस मूरत की प्रतिष्ठा में आएं जो उस
ने खड़ी कराई थी। ३ तब अधिपति,
हाकिम, गवर्नर, जज, खजांनची, न्यायी,
शास्त्री आदि प्रान्त-प्रान्त के सब अधिकारी
नबूकदनेस्सर राजा की खड़ी कराई हुई
मूरत की प्रतिष्ठा के लिये इकट्ठे हुए,
और उस मूरत के साम्हने खड़े हुए।
४ तब ढिंढोरिये ने ऊंचे शब्द से पुकारकर
कहा, हे देश-देश और जाति-जाति के
लोगो, और भिन्न-भिन्न भाषा के बोलने-
वालो, तुम को यह आज्ञा सुनाई जाती
है कि, ५ जिस समय तुम नरसिंगे,
बांसुली, वीणा, सारंगी, सितार, शहनाई
आदि सब प्रकार के बाजों का शब्द सुनो,
तुम उसी समय गिरकर नबूकदनेस्सर
राजा की खड़ी कराई हुई सोने की मूरत
को दण्डवत् करो। ६ और जो कोई
गिरकर दण्डवत् न करेगा वह उसी घड़ी
धधकते हुए भट्ठे के बीच में डाल दिया
जाएगा। ७ इस कारण उस समय ज्यों
ही सब जाति के लोगों को नरसिंगे,
बांसुली, वीणा, सारंगी, सितार शहनाई
आदि सब प्रकार के बाजों का शब्द
सुन पड़ा, त्यों ही देश-देश और जाति-
जाति के लोगों और भिन्न-भिन्न भाषा
बोलनेवालों ने गिरकर उस सोने की

मूरत को, जो नबूकदनेस्सर राजा ने
खड़ी कराई थी, दण्डवत् की ।।
८ उसी समय कई एक कसदी पुरुष
राजा के पास गए, और कपट से यहूदियों
की चुगली खाई । ९ वे नबूकदनेस्सर
राजा से कहने लगे, हे राजा, तू चिरंजीव
रहे । १० हे राजा, तू ने तो यह आज्ञा
दी है कि जो मनुष्य नरसिंगे, बांसुली,
वीणा, सारंगी, सितार, शहनाई आदि
सब प्रकार के बाजों का शब्द सुने, वह
गिरकर उस सोने की मूरत को दण्डवत्
करे; ११ और जो कोई गिरकर दण्डवत्
न करे वह धधकते हुए भट्ठे के बीच में
डाल दिया जाए । १२ देख, शद्रक, मेशक,
और अबेदनगो नाम कुछ यहूदी पुरुष हैं,
जिन्हें तू ने बाबुल के प्रान्त के कार्य के
ऊपर नियुक्त किया है । उन पुरुषों ने,
हे राजा, तेरी आज्ञा की कुछ चिन्ता नहीं
की; वे तेरे देवता की उपासना नहीं करते,
और जो सोने की मूरत तू ने खड़ी कराई
है, उसको दण्डवत् नहीं करते ।।
१३ तब नबूकदनेस्सर ने रोष और
जलजलाहट में आकर आज्ञा दी कि शद्रक,
मेशक और अबेदनगो को लाओ । तब
वे पुरुष राजा के साम्हने हाजिर किए
गए । १४ नबूकदनेस्सर ने उन से पूछा,
हे शद्रक, मेशक और अबेदनगो, तुम लोग
जो मेरे देवता की उपासना नहीं करते,
और मेरी खड़ी कराई हुई सोने की मूरत
को दण्डवत् नहीं करते, सो क्या तुम
जान बूझकर ऐसा करते हो? १५ यदि
तुम अभी तैयार हो, कि जब नरसिंगे,
बांसुली, वीणा, सारंगी, सितार, शहनाई
आदि सब प्रकार के बाजों का शब्द सुनो,
और उसी क्षण गिरकर मेरी बनवाई
हुई मूरत को दण्डवत् करो, तो बचोगे;
और यदि तुम दण्डवत् न करो तो इसी
घड़ी धधकते हुए भट्ठे के बीच में डाले
जाओगे, फिर ऐसा कौन देवता है, जो
तुम को मेरे हाथ से छुड़ा सके?
१६ शद्रक, मेशक, और अबेदनगो ने
राजा से कहा, हे नबूकदनेस्सर, इस विषय
में तुझे उत्तर देने का हमें कुछ प्रयोजन
नहीं जान पड़ता । १७ हमारा परमेश्वर,
जिसकी हम उपासना करते हैं वह हम
को उस धधकते हुए भट्ठे की आग से
बचाने की शक्ति रखता है, वरन हे
राजा, वह हमें तेरे हाथ से भी छुड़ा
सकता है । १८ परन्तु, यदि नहीं, तो
हे राजा तुझे मालूम हो, कि हम लोग
तेरे देवता की उपासना नहीं करेंगे, और
न तेरी खड़ी कराई हुई सोने की मूरत
को दण्डवत् करेंगे ।।
१९ तब नबूकदनेस्सर झुंझला उठा,
और उसके चेहरे का रंग शद्रक, मेशक
और अबेदनगो की ओर बदल गया ।
और उस ने आज्ञा दी कि भट्ठे को सातगुणा
अधिक धधका दो । २० फिर अपनी सेना
में के कई एक बलवान् पुरुषों को उस ने
आज्ञा दी, कि शद्रक, मेशक और अबेदनगो
को बान्धकर उन्हें धधकते हुए भट्ठे में
डाल दो । २१ तब वे पुरुष अपने मोज़ों,
अंगरखों, बागों और और वस्त्रों सहित
बान्धकर, उस धधकते हुए भट्ठे में डाल
दिए गए । २२ वह भट्ठा तो राजा की
दृढ़ आज्ञा होने के कारण अत्यन्त धधकाया
गया था, इस कारण जिन पुरुषों ने
शद्रक, मेशक और अबेदनगो को उठाया वे
ही आग की आंच से जल मरे । २३ और
उसी धधकते हुए भट्ठे के बीच ये तीनों
पुरुष, शद्रक, मेशक और अबेदनगो, बन्धे
हुए फेंक दिए गए ।।

२४ तब नबूकदनेस्सर राजा अचम्भित
हुआ और घबराकर उठ खड़ा हुआ।
और अपने मन्त्रियों से पूछने लगा, क्या
हम ने उस आग के बीच तीन ही पुरुष
बन्धे हुए नहीं डलवाए? उन्हों ने राजा
को उत्तर दिया, हां राजा, सच बात तो
है। २५ फिर उस ने कहा, अब मैं
देखता हूं कि चार पुरुष आग के बीच
खुले हुए टहल रहे हैं, और उनको कुछ
भी हानि नहीं पहुंची; और चौथे पुरुष
का स्वरूप ईश्वर के पुत्र के सदृश्य
है॥

२६ फिर नबूकदनेस्सर उस धधकते
हुए भट्ठे के द्वार के पास जाकर कहने
लगा, हे शद्रक, मेशक और अबेदनगो,
हे परमप्रधान परमेश्वर के दासो, निकलकर
यहां आओ! यह सुनकर शद्रक, मेशक
और अबेदनगो आग के बीच से निकल
आए। २७ जब अधिपति, हाकिम, गवर्नर
और राजा के मन्त्रियों ने, जो इकट्ठे
हुए थे, उन पुरुषों की ओर देखा, तब
उनकी देह में आग का कुछ भी प्रभाव
नहीं पाया; और उनके सिर का एक
बाल भी न झुलसा, न उनके मोज़े कुछ
बिगड़े, न उन में जलने की कुछ गन्ध
पाई गई। २८ नबूकदनेस्सर कहने लगा,
धन्य है शद्रक, मेशक, और अबेदनगो का
परमेश्वर, जिस ने अपना दूत भेजकर
अपने इन दासों को इसलिये बचाया,
क्योंकि इन्हों ने राजा की आज्ञा न मानकर,
उसी पर भरोसा रखा, और यह सोचकर
अपना शरीर भी अर्पण किया, कि हम
अपने परमेश्वर को छोड़, किसी देवता
की उपासना वा दण्डवत् न करेंगे।
२९ इसलिये अब मैं यह आज्ञा देता हूं
कि देश-देश और जाति-जाति के लोगों,
और भिन्न-भिन्न भाषा बोलनेवालों में
से जो कोई शद्रक, मेशक और अबेदनगो
के परमेश्वर की कुछ निन्दा करेगा, वह
टुकड़े टुकड़े किया जाएगा, और उसका
घर घूरा बनाया जाएगा; क्योंकि ऐसा
कोई और देवता नहीं जो इस रीति से
बचा सके। ३० तब राजा ने बाबुल
के प्रान्त में शद्रक, मेशक, अबेदनगो का
पद और ऊंचा किया॥

४ नबूकदनेस्सर राजा की ओर से
देश-देश और जाति-जाति के लोगों,
और भिन्न-भिन्न भाषा बोलनेवाले जितने
सारी पृथ्वी पर रहते हैं, उन सभों को
यह वचन मिला, तुम्हारा कुशल क्षेम
बढ़े! २ मुझे यह अच्छा लगा, कि
परमप्रधान परमेश्वर ने मुझे जो जो चिन्ह
और चमत्कार दिखाए हैं, उनको प्रगट
करूं। ३ उसके दिखाए हुए चिन्ह क्या
ही बड़े, और उसके चमत्कारों में क्या
ही बड़ी शक्ति प्रगट होती है! उसका
राज्य तो सदा का और उसकी प्रभुता
पीढ़ी से पीढ़ी तक बनी रहती है॥

४ मैं नबूकदनेस्सर अपने भवन में
चैन से और प्रफुल्लित रहता था। ५ मैं
ने ऐसा स्वप्न देखा जिसके कारण मैं
डर गया, और पलंग पर पड़े पड़े जो
विचार मेरे मन में आए और जो बातें
मैं ने देखीं, उनके कारण मैं घबरा गया
था। ६ तब मैं ने आज्ञा दी कि बाबुल
के सब पण्डित मेरे स्वप्न का फल मुझे
बताने के लिये मेरे साम्हने हाज़िर किए
जाएं। ७ तब ज्योतिषी, तन्त्री, कसदी
और होनहार बतानेवाले भीतर आए,
और मैं ने उनको अपना स्वप्न बताया,
परन्तु वे उसका फल न बता सके।

८ निदान दानिय्येल मेरे सम्मुख आया,
जिसका नाम मेरे देवता के नाम के
कारण बेलतशस्सर रखा गया था, और
जिस मे पवित्र ईश्वरों की आत्मा रहती
है; और मै ने उसको अपना स्वप्न यह
कहकर बता दिया, ९ कि, हे बेलतशस्सर
तू तो सब ज्योतिषियों का प्रधान है,
मै जानता हूं कि तुझ मे पवित्र ईश्वरों
की आत्मा रहती है, और तू किसी भेद
के कारण नही घबराता; इसलिये जो
स्वप्न मैं ने देखा है उसे फल समेत मुझे
बताकर समझा दे। १० जो दर्शन मैं
ने पलंग पर पाया वह यह है : मैं ने देखा,
कि पृथ्वी के बीचोबीच एक वृक्ष लगा
है; उसकी ऊंचाई बहुत बड़ी है। ११ वह
वृक्ष बडा होकर दृढ हो गया, और उसकी
ऊंचाई स्वर्ग तक पहुंची, और वह सारी
पृथ्वी की छोर तक देख पडता था।
१२ उसके पत्ते सुन्दर, और उस में बहुत
फल थे, यहां तक कि उस मे सभो के
लिये भोजन था। उसके नीचे मैदान के
सब पशुओं को छाया मिलती थी, और
उसकी डालियों में आकाश की सब चिडियां
बसेरा करती थीं, और सब प्राणी उस
से आहार पाते थे ।।

१३ मै ने पलग पर दर्शन पाते समय
क्या देखा, कि एक पवित्र पहरुआ स्वर्ग
से उतर आया। १४ उस ने ऊंचे शब्द
से पुकारकर यह कहा, वृक्ष को काट डालो,
उसकी डालियों को छाट दो, उसके पत्ते
झाड़ दो और उसके फल छितरा डालो;
पशु उसके नीचे से हट जाएं, और चिडियें
उसकी डालियों पर से उड़ जाए।
१५ तौभी उसके ठूंठ को जड़ समेत
भूमि में छोडो, और उसको लोहे और
पीतल के बन्धन से बान्धकर मैदान की
हरी घास के बीच रहने दो। वह आकाश
की ओस से भीगा करे और भूमि की
घास खाने मे मैदान के पशुओं के संग
भागी हो। १६ उसका मन बदले और
मनुष्य का न रहे, परन्तु पशु का सा बन
जाए; और उस पर सात काल बीते।
१७ यह आज्ञा पहरुओ के निर्णय से,
और यह बात पवित्र लोगों के वचन से
निकली, कि जो जीवित है वे जान लें कि
परमप्रधान परमेश्वर मनुष्यो के राज्य
मे प्रभुता करता है, और उसको जिसे
चाहे उसे दे देता है, और वह छोटे से
छोटे मनुष्य को भी उस पर नियुक्त कर
देता है। १८ मुझ नबूकदनस्सर राजा
ने यही स्वप्न देखा। सो हे बेलतशस्सर,
तू इसका फल बता, क्योंकि मेरे राज्य में
और कोई पण्डित इसका फल मुझे समझा
नही सकता, परन्तु तुझ मे तो पवित्र
ईश्वरों की आत्मा रहती है, इस कारण
तू उसे समझा सकता है।।

१९ तब दानिय्येल जिसका नाम बेल-
तशस्सर भी था, घडी भर घबराता रहा,
और सोचते सोचते व्याकुल हो गया।
तब राजा कहने लगा, हे बेलतशस्सर
इस स्वप्न से, वा इसके फल से तू व्याकुल
मत हो। बेलतशस्सर ने कहा, हे मेरे
प्रभु, यह स्वप्न तेरे बैरियों पर, और
इसका अर्थ तेरे द्रोहियों पर फले!
२० जिस वृक्ष को तू ने देखा, जो बड़ा
और दृढ़ हो गया, और जिसकी ऊंचाई
स्वर्ग तक पहुंची और जो पृथ्वी के सिरे
तक दिखाई देता था; २१ जिसके पत्ते
सुन्दर और फल बहुत थे, और जिस में
सभों के लिये भोजन था, जिसके नीचे
मैदान के सब पशु रहते थे, और जिसकी
डालियों मे आकाश की चिड़ियां बसेरा

करती थी, २२ हे राजा, वह तू ही है।
तू महान और सामर्थी हो गया, तेरी
महिमा बढ़ी और स्वर्ग तक पहुंच गई,
और तेरी प्रभुता पृथ्वी की छोर तक
फैली है। २३ और हे राजा, तू ने जो
एक पवित्र पहरुए को स्वर्ग से उतरते
और यह कहते देखा कि वृक्ष को काट
डालो और उसका नाश करो, तौभी
उसके ठूठ को जड समेत भूमि में छोडो,
और उसको लोहे और पीतल के बन्धन
से बान्धकर मैदान की हरी घास के बीच
में रहने दो, वह आकाश की ओस से
भीगा करे, और उसको मैदान के पशुओं के
संग ही भाग मिले, और जब तक सात
युग उस पर बीत न चुके, तब तक उसकी
ऐसी ही दशा रहे। २४ हे राजा, इसका
फल जो परमप्रधान ने ठाना है कि राजा
पर घटे, वह यह है, २५ कि तू मनुष्यों
के बीच से निकाला जाएगा, और मैदान
के पशुओं के संग रहेगा, तू बैलों की नाईं
घास चरेगा और आकाश की ओस से
भींगा करेगा; और सात युग तुझ पर
बीतेंगे, जब तक कि तू न जान ले कि
मनुष्यों के राज्य में परमप्रधान ही प्रभुता
करता है, और जिसे चाहे वह उसे दे देता
है। २६ और उस वृक्ष के ठूंठ को जड
समेत छोड़ने की आज्ञा जो हुई है, इसका
अर्थ यह है कि तेरा राज्य तेरे लिये बना
रहेगा; और जब तू जान लेगा कि जगत
का प्रभु स्वर्ग ही में है*, तब तू फिर से
राज्य करने पाएगा। २७ इस कारण,
हे राजा, मेरी यह सम्मति स्वीकार कर,
कि यदि तू पाप छोड़कर धर्म करने लगे,
और अधर्म छोड़कर दीन-हीनों पर दया
करने लगे, तो सम्भव है कि ऐसा करने से
तेरा चैन बना रहे॥

२८ यह सब कुछ नबूकदनेस्सर राजा
पर घट गया। २९ बारह महीने के
बीतने पर जब वह बाबुल के राजभवन
की छत पर टहल रहा था, तब वह कहने
लगा, ३० क्या यह बड़ा बाबुल नहीं है,
जिसे मैं ही ने अपने बल और सामर्थ
से राजनिवास होने को और अपने प्रताप
की बडाई के लिये बसाया है? ३१ यह
वचन राजा के मुंह से निकलने भी न पाया
था कि आकाशवाणी हुई, हे राजा नबूक-
दनेस्सर तेरे विषय में यह आज्ञा निकलती
है कि राज्य तेरे हाथ से निकल गया,
३२ और तू मनुष्यों के बीच से निकाला
जाएगा, और मैदान के पशुओं के संग
रहेगा; और बैलों की नाईं घास चरेगा;
और सात काल तुझ पर बीतेंगे, जब तक
कि तू न जान ले कि परमप्रधान, मनुष्यों
के राज्य में प्रभुता करता है और जिसे
चाहे वह उसे दे देता है। ३३ उसी
घडी यह वचन नबूकदनेस्सर के विषय में
पूरा हुआ। वह मनुष्यों में से निकाला गया,
और बैलों की नाईं घास चरने लगा,
और उसकी देह आकाश की ओस से
भीगती थी, यहां तक कि उसके बाल
उक़ाब पक्षियों के परों से और उसके
नाखून चिड़ियों के चंगुलों के समान बढ़
गए॥

३४ उन दिनों के बीतने पर, मुझ
नबूकदनेस्सर ने अपनी आंखें स्वर्ग की
ओर उठाईं, और मेरी बुद्धि फिर ज्यों
की त्यों हो गई; तब मैं ने परमप्रधान को
धन्य कहा, और जो सदा जीवित है
उसकी स्तुति और महिमा यह कहकर
करने लगा: उसकी प्रभुता सदा की है,

* मूल में—कि स्वर्ग प्रभुता करता है।

और उसका राज्य पीढ़ी से पीढ़ी तक बना
रहनेवाला है। ३५ पृथ्वी के सब रहनेवाले
उसके साम्हने तुच्छ गिने जाते हैं, और
वह स्वर्ग की सेना और पृथ्वी के रहनेवालों
के बीच अपनी ही इच्छा के अनुसार काम
करता है; और कोई उसको रोककर*
उस से नही कह सकता है, तू ने यह क्या
किया है?

३६ उसी समय, मेरी बुद्धि फिर
ज्यों की त्यों हो गई; और मेरे राज्य
की महिमा के लिये मेरा प्रताप और
मुकुट मुझ पर फिर आ गया। और मेरे
मन्त्री और प्रधान लोग मुझ से भेंट करने
के लिये आने लगे, और मैं अपने राज्य
में स्थिर हो गया; और मेरी और अधिक
प्रशंसा होने लगी। ३७ अब मैं नबूकद-
नेस्सर स्वर्ग के राजा को सराहता हूं,
और उसकी स्तुति और महिमा करता हूं
क्योंकि उसके सब काम सच्चे, और उसके
सब व्यवहार न्याय के हैं, और जो लोग
घमण्ड से चलते हैं, उन्हें वह नीचा कर
सकता है।।

५ बेलशस्सर नाम राजा ने अपने
हजार प्रधानों के लिये बड़ी जेवनार
की, और उन हजार लोगों के साम्हने
दाखमधु पिया।।

२ दाखमधु पीते पीते बेलशस्सर ने
आज्ञा दी, कि सोने-चान्दी के जो पात्र
मेरे पिता नबूकदनेस्सर ने यरूशलेम के
मन्दिर मे से निकाले थे, उन्हें ले आओ
कि राजा अपने प्रधानों, और रानियों
और रखेलियों समेत उन में से पीए।
३ तब जो सोने के पात्र यरूशलेम में
परमेश्वर के भवन के मन्दिर में से निकाले
गए थे, वे लाए गए; और राजा अपने
प्रधानों, और रानियो, और रखेलियों
समेत उन मे से पीने लगा।।

४ वे दाखमधु पी पीकर सोने, चान्दी,
पीतल, लोहे, काठ और पत्थर के देवताओं
की स्तुति कर ही रहे थे, ५ कि उसी घड़ी
मनुष्य के हाथ की सी कई उंगलियां
निकलकर दीवट के साम्हने राजमन्दिर
की भीत के चूने पर कुछ लिखने लगी;
और हाथ का जो भाग लिख रहा था,
वह राजा को दिखाई पड़ा। ६ उसे
देखकर राजा भयभीत हो गया, और वह
अपने सोच मे घबरा गया, और उसकी
कटि के जोड़ ढीले हो गए, और कांपते
कांपते उसके घुटने एक दूसरे से लगने
लगे। ७ तब राजा ने ऊंचे शब्द से पुकार-
कर तन्त्रियों, कसदियो और और होनहार
बतानेवालों को हाजिर करवाने की आज्ञा
दी। जब बाबुल के पण्डित पास आए,
तब राजा उन से कहने लगा, जो कोई वह
लिखा हुआ पढ़कर उसका अर्थ मुझे
समझाए उसे बैंजनी रंग का वस्त्र, और
उसके गले में सोने की कण्ठमाला पहिनाई
जाएगी; और मेरे राज्य में तीसरा वही
प्रभुता करेगा। ८ तब राजा के सब
पण्डित लोग भीतर आए, परन्तु उस
लिखे हुए को न पढ़ सके और न राजा
को उसका अर्थ समझा सके। ९ इस पर
बेलशस्सर राजा निपट घबरा गया और
भयातुर हो गया; और उसके प्रधान भी
बहुत व्याकुल हुए।।

१० राजा और प्रधानों के वचनों को
सुनकर, रानी जेवनार के घर मे आई
और कहने लगी, हे राजा, तू युगयुग
जीवित रहे, अपने मन में न घबरा और
न उदास हो। ११ तेरे राज्य में दानिय्येल

* मूल में—उसका हाथ मार के।

एक पुरुष है जिसका नाम तेरे पिता ने
बेलतशस्सर रखा था, उस में पवित्र
ईश्वरों की आत्मा रहती है, और उस राजा
के दिनों में उस में प्रकाश, प्रवीणता और
ईश्वरों के तुल्य बुद्धि पाई गई। और हे
राजा, तेरा पिता जो राजा था, उस ने
उसको सब ज्योतिषियों, तन्त्रियों, कसदियों
और और होनहार बतानेवालों का प्रधान
ठहराया था, १२ क्योंकि उस मे उत्तम
आत्मा, ज्ञान और प्रवीणता, और स्वप्नों
का फल बताने और पहेलिया खोलने,
और सन्देह दूर करने की शक्ति पाई गई।
इसलिये अब दानिय्येल बुलाया जाए,
और वह इसका अर्थ बताएगा॥

१३ तब दानिय्येल राजा के साम्हने
भीतर बुलाया गया। राजा दानिय्येल
से पूछने लगा, क्या तू वही दानिय्येल है
जो मेरे पिता नबूकदनेस्सर राजा के
यहूदा देश से लाए हुए यहूदी बंधुओ मे से
है? १४ मै ने तेरे विषय मे सुना है कि
ईश्वर की आत्मा तुझ में रहती है, और
प्रकाश, प्रवीणता और उत्तम बुद्धि तुझ
में पाई जाती है। १५ देख, अभी पण्डित
और तन्त्री लोग मेरे साम्हने इसलिये लाए
गए थे कि यह लिखा हुआ पढ़े और उसका
अर्थ मुझे बताए, परन्तु वे उस बात का
अर्थ न समझा सके। १६ परन्तु मै ने
तेरे विषय में सुना है कि दानिय्येल भेद
खोल सकता और सन्देह दूर कर सकता
है। इसलिये अब यदि तू उस लिखे हुए
को पढ़ सके और उसका अर्थ भी मुझे
समझा सके, तो तुझे बैंजनी रंग का वस्त्र,
और तेरे गले मे सोने की कण्ठमाला
पहिनाई जाएगी, और राज्य मे तीसरा
तू ही प्रभुता करेगा॥

१७ दानिय्येल ने राजा से कहा, अपने
दान अपने ही पास रख; और जो बदला
तू देना चाहता है, वह दूसरे को दे; वह
लिखी हुई बात मै राजा को पढ सुनाऊंगा,
और उसका अर्थ भी तुझे समझाऊंगा।
१८ हे राजा, परमप्रधान परमेश्वर ने
तेरे पिता नबूकदनेस्सर को राज्य, बडाई,
प्रतिष्ठा और प्रताप दिया था, १९ और
उस बडाई के कारण जो उस ने उसको
दी थी, देश-देश और जाति-जाति के सब
लोग, और भिन्न-भिन्न भाषा बोलनेवाले
उसके साम्हने कांपते और थरथराते थे;
जिसे वह चाहता उसे वह घात करता था,
और जिसको वह चाहता उसे वह जीवित
रखता था, जिसे वह चाहता उसे वह
ऊंचा पद देता था, और जिसको वह
चाहता उसे वह गिरा देता था। २० परन्तु,
जब उसका मन फूल उठा, और उसकी
आत्मा कठोर हो गई, यहा तक कि वह
अभिमान करने लगा, तब वह अपने
राजसिंहासन पर से उतारा गया, और
उसकी प्रतिष्ठा भंग की गई; २१ वह
मनुष्यों में से निकाला गया, और उसका
मन पशुओं का सा, और उसका निवास
जंगली गदहों के बीच हो गया; वह बैलों
की नाईं घास चरता, और उसका शरीर
आकाश की ओस से भींगा करता था,
जब तक कि उस ने जान न लिया कि
परमप्रधान परमेश्वर मनुष्यों के राज्य
में प्रभुता करता है और जिसे चाहता
उसी को उस पर अधिकारी ठहराता है।
२२ तौभी, हे बेलशस्सर, तू जो उसका
पुत्र है, और यह सब कुछ जानता था,
तौभी तेरा मन नम्र न हुआ। २३ वरन
तू ने स्वर्ग के प्रभु के विरुद्ध सिर उठाकर
उसके भवन के पात्र मंगवाकर अपने

साम्हने धरवा लिए, और अपने प्रधानों
और रानियों और रखेलियों समेत तू
ने उन में दाखमधु पिया; और चान्दी-
सोने, पीतल, लोहे, काठ और पत्थर के
देवता, जो न देखते न सुनते, न कुछ
जानते है, उनकी तो स्तुति की, परन्तु
परमेश्वर, जिसके हाथ मे तेरा प्राण है,
और जिसके वश मे तेरा सब चलना
फिरना है, उसका सन्मान तू ने नही
किया ।।

२४ तब ही यह हाथ का एक भाग
उसी की ओर से प्रगट किया गया है
और वे शब्द लिखे गए हैं। २५ और
जो शब्द लिखे गए वे ये है, मने *, मने,
तकेल †, और ऊपर्सीन ‡। २६ इस वाक्य
का अर्थ यह है, मने, अर्थात् परमेश्वर
ने तेरे राज्य के दिन गिनकर उसका
अन्त कर दिया है। २७ तकेल, तू मानो
तराजू मे तौला गया और हलका पाया
गया है। २८ परेस §, अर्थात् तेरा राज्य
बाटकर मादियों और फारसियों को दिया
गया है ।।

२९ तब बेलशस्सर ने आज्ञा दी,
और दानिय्येल को बैंजनी रग का वस्त्र
और उसके गले मे सोने की कण्ठमाला
पहिनाई गई; और ढिंढोरिये ने उसके
विषय मे पुकारा, कि राज्य मे तीसरा
दानिय्येल ही प्रभुता करेगा ।।

३० उसी रात कसदियों का राजा
बेलशस्सर मार डाला गया। ३१ और
दारा मादी जो कोई बासठ वर्ष का था
राजगद्दी पर विराजमान हुआ ।।

* अर्थात् गिना।　　† अर्थात् तौला।
‡ अर्थात् और बांटते हैं।
§ अर्थात् बांट दिया।

६ दारा को यह अच्छा लगा कि
अपने राज्य के ऊपर एक सौ बीस
ऐसे अधिपति ठहराए, जो पूरे राज्य
में अधिकार रखें। २ और उनके ऊपर
उस ने तीन अध्यक्ष, जिन में से दानिय्येल
एक था, इसलिये ठहराए, कि वे उन
अधिपतियो से लेखा लिया करें, और इस
रीति राजा की कुछ हानि न होने पाए।
३ जब यह देखा गया कि दानिय्येल में
उत्तम आत्मा रहती है, तब उसको उन
अध्यक्षों और अधिपतियों से अधिक प्रतिष्ठा
मिली; वरन राजा यह भी सोचता था
कि उसको सारे राज्य के ऊपर ठहराए।
४ तब अध्यक्ष और अधिपति राजकार्य
के विषय मे दानिय्येल के विरुद्ध दोष
ढूढने लगे, परन्तु वह विश्वासयोग्य था,
और उसके काम मे कोई भूल वा दोष
न निकला, और वे ऐसा कोई अपराध वा
दोष न पा सके। ५ तब वे लोग कहने
लगे, हम उस दानिय्येल के परमेश्वर
की व्यवस्था को छोड, और किसी विषय
मे उसके विरुद्ध कोई दोष न पा सकेंगे ।।

६ तब वे अध्यक्ष और अधिपति राजा
के पास उतावली से आए, और उस से
कहा, हे राजा दारा, तू युगयुग जीवित
रहे। ७ राज्य के सारे अध्यक्षों ने, और
हाकिमों, अधिपतियों, न्यायियों, और
गवर्नरों ने भी आपस मे सम्मति की है,
कि राजा ऐसी आज्ञा दे और ऐसी कडी
आज्ञा निकाले, कि तीस दिन तक जो कोई,
हे राजा, तुझे छोड किसी और मनुष्य
वा देवता से बिनती करे, वह सिंहों की
मान्द मे डाल दिया जाए। ८ इसलिये
अब हे राजा, ऐसी आज्ञा दे, और इस
पत्र पर हस्ताक्षर कर, जिस से यह बात
मादियों और फ़ारसियों की अटल व्यवस्था

के अनुसार अदल-बदल न हो सके।
९ तब दारा राजा ने उस आज्ञापत्र पर
हस्ताक्षर कर दिया ॥

१० जब दानिय्येल को मालूम हुआ
कि उस पत्र पर हस्ताक्षर किया गया है,
तब वह अपने घर में गया जिसकी
उपरौठी कोठरी की खिड़कियां यरूशलेम
के सामने खुली रहती थी, और अपनी
रीति के अनुसार जैसा वह दिन मे तीन
बार अपने परमेश्वर के साम्हने घुटने
टेककर प्रार्थना और धन्यवाद करता था,
वैसा ही तब भी करता रहा। ११ तब उन
पुरुषों ने उतावली से आकर दानिय्येल
को अपने परमेश्वर के सामने बिनती
करते और गिडगिडाते हुए पाया। १२ सो
वे राजा के पास जाकर, उसकी राजआज्ञा
के विषय में उस से कहने लगे, हे राजा,
क्या तू ने ऐसे आज्ञापत्र पर हस्ताक्षर
नही किया कि तीस दिन तक जो कोई
तुझे छोड़, किसी मनुष्य वा देवता से
बिनती करेगा, वह सिंहों की मान्द में
डाल दिया जाएगा? राजा ने उत्तर
दिया, हां, मादियों और फ़ारसियों की
अटल व्यवस्था के अनुसार यह बात स्थिर
है। १३ तब उन्हों ने राजा से कहा,
यहूदी बंधुओं मे से जो दानिय्येल है, उस
ने, हे राजा, न तो तेरी ओर कुछ ध्यान
दिया, और न तेरे हस्ताक्षर किए हुए
आज्ञापत्र की ओर; वह दिन में तीन
बार बिनती किया करता है ॥

१४ यह वचन सुनकर, राजा बहुत
उदास हुआ, और दानिय्येल के बचाने के
उपाय सोचने लगा; और सूर्य के अस्त
होने तक उसके बचाने का यत्न करता रहा।
१५ तब वे पुरुष राजा के पास उतावली
से आकर कहने लगे, हे राजा, यह जान रख,
कि मादियों और फ़ारसियों में यह व्यवस्था
है कि जो जो मनाही वा आज्ञा राजा
ठहराए, वह नहीं बदल सकती ॥

१६ तब राजा ने आज्ञा दी, और
दानिय्येल लाकर सिंहों की मान्द मे डाल
दिया गया। उस समय राजा ने दानिय्येल
से कहा, तेरा परमेश्वर जिसकी तू नित्य
उपासना करता है, वही तुझे बचाए!
१७ तब एक पत्थर लाकर उस गड़हे के
मुह पर रखा गया, और राजा ने उस पर
अपनी अगूठी से, और अपने प्रधानों की
अगूठियो से मुहर लगा दी कि दानिय्येल
के विषय मे कुछ बदलने न पाए। १८ तब
राजा अपने महल मे चला गया, और
उस रात को बिना भोजन पडा रहा;
और उसके पास सुख विलास की कोई
वस्तु नही पहुचाई गई, और उसे नींद भी
नही आई ॥

१९ भोर को पौ फटते ही राजा उठा,
और सिंहो के गड़हे की ओर फुर्ती से चला
गया। २० जब राजा गडहे के निकट
आया, तब शोकभरी वाणी से चिल्लाने
लगा और दानिय्येल से कहा, हे दानिय्येल,
हे जीवते परमेश्वर के दास, क्या तेरा
परमेश्वर जिसकी तू नित्य उपासना करता
है, तुझे सिंहों से बचा सका है? २१ तब
दानिय्येल ने राजा से कहा, हे राजा, तू
युगयुग जीवित रहे! २२ मेरे परमेश्वर
ने अपना दूत भेजकर सिंहों के मुह को
ऐसा बन्द कर रखा कि उन्हों ने मेरी
कुछ भी हानि नहीं की; इसका कारण
यह है, कि मै उसके साम्हने निर्दोष पाया
गया; और हे राजा, तेरे सम्मुख भी मै ने
कोई भूल नही की। २३ तब राजा ने
बहुत आनन्दित होकर, दानिय्येल को
गड़हे में से निकालने की आज्ञा दी।

सो दानिय्येल गड़हे में से निकाला गया,
और उस पर हानि का कोई चिन्ह न
पाया गया, क्योंकि वह अपने परमेश्वर
पर विश्वास रखता था। २४ और राजा
ने आज्ञा दी कि जिन पुरुषों ने दानिय्येल
की चुगली खाई थी, वे अपने अपने
लड़केबालों और स्त्रियो समेत लाकर सिंहों
के गड़हे में डाल दिए जाए; और वे
गड़हे की पेंदी तक भी न पहुचे कि सिंहों
ने उन पर झपटकर सब हड्डियों समेत
उनको चबा डाला॥

२५ तब दारा राजा ने सारी पृथ्वी
के रहनेवाले देश-देश और जाति-जाति
के सब लोगों, और भिन्न-भिन्न भाषा
बोलनेवालों के पास यह लिखा, तुम्हारा
बहुत कुशल हो। २६ मैं यह आज्ञा देता
हू कि जहा जहां मेरे राज्य का अधिकार
है, वहां के लोग दानिय्येल के परमेश्वर
के सम्मुख कांपते और थरथराते रहे,
क्योंकि जीवता और युगानयुग तक रहने-
वाला परमेश्वर वही है, उसका राज्य
अविनाशी और उसकी प्रभुता सदा स्थिर
रहेगी। २७ जिस ने दानिय्येल को सिंहों
से बचाया है, वही बचाने और छुड़ानेवाला
है; और स्वर्ग मे और पृथ्वी पर चिन्हों
और चमत्कारों का प्रगट करनेवाला है।
२८ और दानिय्येल, दारा और कुस्रू
फारसी, दोनो के राज्य के दिनों मे
भाग्यवान् रहा॥

७ बाबुल के राजा बेलशस्सर के
पहिले वर्ष में, दानिय्येल ने पलग
पर स्वप्न देखा। तब उस ने वह स्वप्न
लिखा, और बातों का सारांश भी वर्णन
किया। २ दानिय्येल ने यह कहा, मैं ने
रात को यह स्वप्न देखा कि महासागर
पर चौमुखी आंधी चलने लगी। ३ तब
समुद्र मे से चार बड़े बड़े जन्तु, जो एक
दूसरे से भिन्न थे, निकल आए। ४ पहिला
जन्तु सिंह के समान था और उसके पख
उकाब के से थे। और मेरे देखते देखते
उसके पखों के पर नोचे गए और वह
भूमि पर से उठाकर, मनुष्य की नाईं
पावो के बल खड़ा किया गया; और
उसको मनुष्य का हृदय दिया गया।
५ फिर मैं ने एक और जन्तु देखा जो
रीछ के समान था, और एक पाजर के
बल उठा हुआ था, और उसके मुंह में
दातो के बीच तीन पसुली थी, और लोग
उस से कह रहे थे, उठकर बहुत मांस
खा। ६ इसके बाद मैं ने दृष्टि की और
देखा, कि चीते के समान एक और जन्तु
है जिसकी पीठ पर पक्षी के से चार पख
हैं; और उस जन्तु के चार सिर थे;
और उसको अधिकार दिया गया। ७ फिर
इसके बाद मैं ने स्वप्न मे दृष्टि की और
देखा, कि एक चौथा जन्तु है जो भयकर
और डरावना और बहुत सामर्थी है;
और उसके बड़े बड़े लोहे के दांत हैं;
वह सब कुछ खा डालता है और चूर चूर
करता है, और जो बच जाता है, उसे
पैरों से रौंदता है। और वह सब पहिले
जन्तुओ से भिन्न है; और उसके दस सीग
है। ८ मैं उन सींगों को ध्यान से देख
रहा था तो क्या देखा कि उनके बीच
एक और छोटा सा सीग निकला, और
उसके बल से उन पहिले सीगों में से तीन
उखाड़े गए, फिर मैं ने देखा कि इस
सीग में मनुष्य की सी आंखें, और बड़ा
बोल बोलनेवाला मुंह भी है। ९ मैं ने
देखते देखते अन्त में क्या देखा, कि सिंहासन
रखे गए, और कोई अति प्राचीन विराजमान

हुआ; उसका वस्त्र हिम सा उजला, और सिर के बाल निर्मल ऊन सरीखे थे; उसका सिंहासन अग्निमय और उसके पहिये धधकती हुई आग के से देख पड़ते
थे। १० उस प्राचीन के सम्मुख से आग की धारा निकलकर बह रही थी; फिर हजारों हजार लोग उसकी सेवा टहल कर रहे थे, और लाखों लाख लोग उसके साम्हने हाज़िर थे; फिर न्यायी बैठ गए, और पुस्तकें खोली गईं।
११ उस समय उस सींग का बड़ा बोल सुनकर मैं देखता रहा, और देखते देखते अन्त में देखा कि वह जन्तु घात किया गया, और उसका शरीर धधकती हुई आग से भस्म किया
गया। १२ और रहे हुए जन्तुओं का अधिकार ले लिया गया, परन्तु उनका प्राण कुछ समय के लिये * बचाया गया।
१३ मैं ने रात में स्वप्न में देखा, और देखो, मनुष्य के सन्तान सा कोई आकाश के बादलों समेत आ रहा था, और वह उस अति प्राचीन के पास पहुंचा, और उसको वे उसके समीप लाए।
१४ तब उसको ऐसी प्रभुता, महिमा और राज्य दिया गया, कि देश-देश और जाति-जाति के लोग और भिन्न-भिन्न भाषा बोलनेवाले सब उसके अधीन हों; उसकी प्रभुता सदा तक अटल, और उसका राज्य अविनाशी ठहरा॥

१५ और मुझ दानिय्येल का मन विकल हो गया †, और जो कुछ मैं ने देखा था उसके कारण मैं घबरा गया ‡।
१६ तब जो लोग पास खड़े थे, उन में से एक के पास जाकर मैं ने उन सारी बातों का भेद पूछा, उस ने यह कहकर मुझे उन बातों का अर्थ बताया,
१७ उन चार बड़े बड़े जन्तुओं का अर्थ चार राज्य * है, जो पृथ्वी पर उदय होंगे।
१८ परन्तु परमप्रधान के पवित्र लोग राज्य को पाएंगे, और युगानयुग उसके अधिकारी बने रहेंगे॥

१९ तब मेरे मन में यह इच्छा हुई कि उस चौथे जन्तु का भेद भी जान लूं जो और तीनों से भिन्न और अति भयकर था और जिसके दांत लोहे के और नख पीतल के थे; वह सब कुछ खा डालता, और चूर चूर करता, और बचे हुए को पैरों से रौंद डालता था।
२० फिर उसके सिर में के दस सींगों का भेद, और जिस नये सींग के निकलने से तीन सींग गिर गए, अर्थात् जिस सींग की आंखें और बड़ा बोल बोलनेवाला मुंह और सब और सींगों से अधिक भयंकर था, उसका भी भेद जानने की मुझे इच्छा हुई।
२१ और मैं ने देखा था कि वह सींग पवित्र लोगों के संग लड़ाई करके उन पर उस समय तक प्रबल भी हो गया,
२२ जब तक वह अति प्राचीन न आया, और परमप्रधान के पवित्र लोग न्यायी न ठहरे, और उन पवित्र लोगों के राज्याधिकारी होने का समय न आ पहुंचा॥

२३ उस ने कहा, उस चौथे जन्तु का अर्थ, एक चौथा राज्य है, जो पृथ्वी पर होकर और सब राज्यों से भिन्न होगा, और सारी पृथ्वी को नाश करेगा, और दांवकर चूर-चूर करेगा।
२४ और उन दस सींगों का अर्थ यह है, कि उस राज्य

* मूल में—समय और काल के लिये।
† मूल में—आत्मा देह के बीच घबरा गई।
‡ मूल में—मेरे सिर के दर्शनों ने मुझे घबरा दिया।

* मूल में—राजा।

में से दस राजा उठेंगे, और उनके बाद
उन पहिलों से भिन्न एक और राजा
उठेगा, जो तीन राजाओं को गिरा देगा।
२५ और वह परमप्रधान के विरुद्ध बातें
कहेगा, और परमप्रधान के पवित्र लोगों
को पीस डालेगा, और समयों और व्यवस्था
के बदल देने की आशा करेगा, वरन साढ़े
तीन काल तक वे सब उसके वश में
कर दिए जाएंगे। २६ परन्तु, तब न्यायी
बैठेंगे*, और उसकी प्रभुता छीनकर
मिटाई और नाश की जाएगी; यहां तक कि
उसका अन्त ही हो जाएगा। २७ तब
राज्य और प्रभुता और धरती पर के
राज्य† की महिमा, परमप्रधान ही की
प्रजा अर्थात् उसके पवित्र लोगों को दी
जाएगी, उसका राज्य सदा का राज्य है,
और सब प्रभुता करनेवाले उसके अधीन
होंगे और उसकी आज्ञा मानेंगे। २८ इस
बात का वर्णन मैं अब कर चुका, परन्तु
मुझ दानिय्येल के मन में बड़ी घबराहट
बनी रही, और मैं भयभीत हो गया;
और इस बात को मैं अपने मन में रखे
रहा॥

८ बेलशस्सर राजा के राज्य के
तीसरे वर्ष में उस पहिले दर्शन के
बाद एक और बात मुझ दानिय्येल को
दर्शन के द्वारा दिखाई गई। २ जब मैं
एलाम नाम प्रान्त में, शूशन नाम राजगढ़
में रहता था, तब मैं ने दर्शन में देखा कि
मैं ऊलै नदी के किनारे पर हूं। ३ फिर
मैं ने आंख उठाकर देखा, कि उस नदी
के साम्हने दो सींगवाला एक मेढ़ा खड़ा
है, उसके दोनों सींग बड़े हैं, परन्तु उन
में से एक अधिक बड़ा है, और जो बड़ा
है, वह दूसरे के बाद निकला। ४ मैं ने
उस मेढ़े को देखा कि वह पश्चिम, उत्तर
और दक्खिन की ओर सींग मारता है,
और कोई जन्तु उसके साम्हने खड़ा नहीं
रह सकता, और न उसके हाथ से कोई
किसी को बचा सकता है; और वह अपनी
ही इच्छा के अनुसार काम करके बढ़ता
जाता था॥

५ मैं सोच ही रहा था, तो फिर
क्या देखा कि एक बकरा पश्चिम
दिशा से निकलकर सारी पृथ्वी के ऊपर
ऐसा फिरा कि चलते समय भूमि पर
पांव न छुआया और उस बकरे की आंखों
के बीच एक देखने योग्य सींग था।
६ वह उस दो सींगवाले मेढ़े के पास
जाकर, जिसको मैं ने नदी के साम्हने
खड़ा देखा था, उस पर जलकर अपने पूरे
बल से लपका। ७ मैं ने देखा कि वह
मेढ़े के निकट आकर उस पर झुंझलाया;
और मेढ़े को मारकर उसके दोनों सींगों
को तोड़ दिया; और उसका साम्हना
करने को मेढ़े का कुछ भी वश न चला;
तब बकरे ने उसको भूमि पर गिराकर
रौंद डाला; और मेढ़े को उसके हाथ से
छुड़ानेवाला कोई न मिला। ८ तब बकरा
अत्यन्त बड़ाई मारने लगा, और जब
बलवन्त हुआ, तब उसका बड़ा सींग टूट
गया, और उसकी सन्ती देखने योग्य चार
सींग निकलकर चारों दिशाओं की ओर
बढ़ने लगे॥

९ फिर इन में से एक छोटा सा सींग
और निकला, जो दक्खिन, पूरब और
शिरोमणि देश की ओर बहुत ही बढ़
गया। १० वह स्वर्ग की सेना तक बढ़
गया; और उस में से और तारों में से

* मूल में—न्याय बैठेगा।
† मूल में—आकाश भर के नीचे के राज्य।

भी कितनों को भूमि पर गिराकर रौंद
डाला। ११ बरन वह उस सेना के
प्रधान तक भी बढ़ गया, और उसका
नित्य होमबलि बन्द कर दिया गया;
और उसका पवित्र वासस्थान गिरा दिया
गया। १२ और लोगों के अपराध के
कारण नित्य होमबलि के साथ सेना भी
उसके हाथ में कर दी गई, और उस सींग
ने सच्चाई को मिट्टी में मिला दिया, और
वह काम करते करते सफल हो गया।
१३ तब मैं ने एक पवित्र जन को बोलते
सुना, फिर एक और पवित्र जन ने उस
पहिले बोलनेवाले से पूछा, नित्य होमबलि
और उजड़वानेवाले अपराध के विषय
में जो कुछ दर्शन देखा गया, वह कब तक
फलता रहेगा, अर्थात् पवित्रस्थान और
सेना दोनों का रौंदा जाना कब तक होता
रहेगा? १४ और उस ने मुझ से कहा,
जब तक सांझ और सवेरा दो हजार
तीन सौ बार न हों, तब तक वह होता
रहेगा, तब पवित्रस्थान शुद्ध किया
जाएगा।।

१५ यह बात दर्शन में देखकर, मैं,
दानिय्येल, इसके समझने का यत्न करने
लगा; इतने में पुरुष का रूप धरे हुए
कोई मेरे सम्मुख खड़ा हुआ देख पड़ा।
१६ तब मुझे ऊलै नदी के बीच से एक
मनुष्य का शब्द सुन पड़ा, जो पुकारकर
कहता था, हे जिब्राएल, उस जन को
उसकी देखी हुई बातें समझा दे। १७ तब
जहां मैं खड़ा था, वहां वह मेरे निकट
आया; और उसके आते ही मैं घबरा
गया, और मुंह के बल गिर पड़ा। तब
उस ने मुझ से कहा, हे मनुष्य के सन्तान,
उन देखी हुई बातों को समझ ले, क्योंकि
उनका अर्थ अन्त ही के समय में फलेगा।।

१८ जब वह मुझ से बातें कर रहा
था, तब मैं अपना मुंह भूमि की ओर किए
हुए भारी नींद में पड़ा था, परन्तु उस ने
मुझे छूकर सीधा खड़ा कर दिया।
१९ तब उस ने कहा, क्रोध भड़कने के
अन्त के दिनों में जो कुछ होगा, वह मैं
तुझे जताता हूं, क्योंकि अन्त के ठहराए
हुए समय में वह सब पूरा हो जाएगा।
२० जो दो सींगवाला मेढ़ा तू ने देखा है,
उसका अर्थ मादियों और फ़ारसियों के
राज्य * से है। २१ और वह रोंआर
बकरा यूनान का राज्य † है; और उसकी
आंखों के बीच जो बड़ा सींग निकला,
वह पहिला राजा ठहरा। २२ और वह
सींग जो टूट गया और उसकी सन्ती जो
चार सींग निकले, इसका अर्थ यह है कि
उस जाति में चार राज्य उदय होंगे,
परन्तु उनका बल उस पहिले का सा न
होगा। २३ और उन राज्यों के अन्त
समय में जब अपराधी पूरा बल पकड़ेंगे,
तब क्रूर दृष्टिवाला और पहेली बूझनेवाला
एक राजा उठेगा। २४ उसका सामर्थ्य
बड़ा होगा, परन्तु उस पहिले राजा का सा
नहीं; और वह अद्भुत रीति से लोगों को
नाश करेगा, और सफल होकर काम
करता जाएगा, और सामर्थियों और पवित्र
लोगों के समुदाय को नाश करेगा।
२५ उसकी चतुराई के कारण उसका छल
सफल होगा, और वह मन में फूलकर
निडर रहते हुए बहुत लोगों को नाश
करेगा। वह सब हाकिमों के हाकिम के
विरुद्ध भी खड़ा होगा; परन्तु अन्त को
वह किसी के हाथ से बिना मार खाए
टूट जाएगा। २६ सांझ और सवेरे के

* मूल में—के राजा।
† मूल में—का राजा।

विषय मे जो कुछ तू ने देखा और सुना
है वह सच है; परन्तु जो कुछ तू ने दर्शन
मे देखा है उसे बन्द रख, क्योंकि वह बहुत
दिनों के बाद फलेगा ।।

२७ तब मुझ दानिय्येल का बल जाता
रहा, और मै कुछ दिन तक बीमार पडा
रहा; तब मै उठकर राजा का कामकाज
फिर करने लगा; परन्तु जो कुछ मै ने
देखा था उस से मै चकित रहा, क्योंकि
उसका कोई समझानेवाला न था ।।

९ मादी क्षयर्ष का पुत्र दारा, जो
कसदियों के देश पर राजा ठहराया
गया था, २ उसके राज्य के पहिले वर्ष
मे, मुझ दानिय्येल ने शास्त्र के द्वारा
समझ लिया कि यरूशलेम की उजडी
हुई दशा यहोवा के उस वचन के अनुसार,
जो यिर्मयाह नबी के पास पहुंचा था,
कुछ वर्षों के बीतने पर अर्थात् सत्तर
वर्ष के बाद पूरी हो जाएगी । ३ तब मै
अपना मुख प्रभु परमेश्वर की ओर करके
गिडगिडाहट के साथ प्रार्थना करने लगा,
और उपवास कर, टाट पहिन, राख मे
बैठकर वरदान मागने लगा । ४ मै ने
अपने परमेश्वर यहोवा से इस प्रकार
प्रार्थना की और पाप का अंगीकार किया, हे
प्रभु, तू महान् और भययोग्य परमेश्वर है,
जो अपने प्रेम रखने और आज्ञा माननेवालों
के साथ अपनी वाचा को पूरा करता और
करुणा करता रहता है, ५ हम लोगों ने
तो पाप, कुटिलता, दुष्टता और बलवा
किया है, और तेरी आज्ञाओं और नियमों
को तोड़ दिया है । ६ और तेरे जो दास
नबी लोग, हमारे राजाओं, हाकिमों,
पूर्वजों और सब साधारण लोगों से तेरे
नाम से बातें करते थे, उनकी हम ने
नही सुनी । ७ हे प्रभु, तू धर्मी है, परन्तु
हम लोगों को आज के दिन लज्जित होना
पडता है, अर्थात् यरूशलेम के निवासी
आदि सब यहूदी, क्या समीप, क्या दूर
के सब इस्राएली लोग, जिन्हे तू ने उस
विश्वासघात के कारण जो उन्हों ने तेरा
किया था, देश देश मे बरबस कर दिया है,
उन सभो को लज्जित होना पडता है ।
८ हे यहोवा हम लोगो ने अपने राजाओ,
हाकिमो और पूर्वजों समेत तेरे विरुद्ध
पाप किया है, इस कारण हम को लज्जित
होना पडता है । ९ परन्तु, यद्यपि हम
अपने परमेश्वर प्रभु से फिर गए, तौभी
तू दयासागर और क्षमा की खानि है ।
१० हम तो अपने परमेश्वर यहोवा की
शिक्षा सुनने पर भी उस पर नही चले
जो उस ने अपने दास नबियो से हमको
सुनाई । ११ वरन सब इस्राएलियों ने
तेरी व्यवस्था का उल्लघन किया, और ऐसे
हट गए कि तेरी नही सुनी । इस कारण
जिस शाप की चर्चा * परमेश्वर के दास
मूसा की व्यवस्था मे लिखी हुई है, वह शाप
हम पर घट † गया, क्योंकि हम ने उसके
विरुद्ध पाप किया है । १२ सो उस ने
हमारे और न्यायियों के विषय जो वचन कहे
थे, उन्हे हम पर यह बड़ी विपत्ति डालकर
पूरा किया है; यहां तक कि जैसी विपत्ति
यरूशलेम पर पड़ी है, वैसी सारी धरती
पर ‡ और कहीं नही पडी । १३ जैसे
मूसा की व्यवस्था मे लिखा है, वैसे ही
यह सारी विपत्ति हम पर आ पड़ी है,
तौभी हम अपने परमेश्वर यहोवा को
मनाने के लिये न तो अपने अधर्म के

* मूल में—जिस शाप और किरिया।
† मूल में—उण्डेला।
‡ मूल में—सारे आकाश के तले।

कामों से फिरे, और न तेरी सत्य बातों
पर ध्यान दिया। १४ इस कारण यहोवा
ने सोच विचारकर* हम पर विपत्ति
डाली है; क्योंकि हमारा परमेश्वर यहोवा
जितने काम करता है उन सभों में धर्मी
ठहरता है; परन्तु हम ने उसकी नहीं
सुनी। १५ और अब, हे हमारे परमेश्वर,
हे प्रभु, तू ने अपनी प्रजा को मिस्र देश से,
बली हाथ के द्वारा निकाल लाकर अपना
ऐसा बड़ा नाम किया, जो आज तक
प्रसिद्ध है, परन्तु हम ने पाप किया है
और दुष्टता ही की है। १६ हे प्रभु,
हमारे पापों और हमारे पुरखाओं के
अधर्म के कामों के कारण यरूशलेम की
और तेरी प्रजा की, और हमारे आस पास
के सब लोगों की ओर से नामधराई हो
रही है; तौभी तू अपने सब धर्म के कामों
के कारण अपना क्रोध और जलजलाहट
अपने नगर यरूशलेम पर से उतार दे,
जो तेरे पवित्र पर्वत पर बसा है। १७ हे
हमारे परमेश्वर, अपने दास की प्रार्थना
और गिड़गिड़ाहट सुनकर, अपने उजड़े
हुए पवित्रस्थान पर अपने मुख का प्रकाश
चमका; हे प्रभु, अपने नाम के निमित्त
यह कर। १८ हे मेरे परमेश्वर, कान
लगाकर सुन, आंख खोलकर हमारी
उजड़ी हुई दशा और उस नगर को भी
देख जो तेरा कहलाता है; क्योंकि हम
जो तेरे साम्हने गिड़गिड़ाकर प्रार्थना
करते हैं, सो अपने धर्म के कामों पर नहीं,
वरन तेरी बड़ी दया ही के कामों पर
भरोसा रखकर करते हैं। १९ हे प्रभु,
सुन ले; हे प्रभु, पाप क्षमा कर; हे प्रभु,
ध्यान देकर जो करना है उसे कर, विलम्ब
न कर; हे मेरे परमेश्वर, तेरा नगर और
तेरी प्रजा तेरी ही कहलाती है; इसलिये
अपने नाम के निमित्त ऐसा ही कर॥

२० इस प्रकार मैं प्रार्थना करता,
और अपने और अपने इस्राएली जाति-
भाइयों के पाप का अंगीकार करता हुआ,
अपने परमेश्वर यहोवा के सम्मुख उसके
पवित्र पर्वत के लिये गिड़गिड़ाकर बिनती
करता ही था, २१ तब वह पुरुष जिब्राएल
जिसे मैं ने उस समय देखा जब मुझे
पहिले दर्शन हुआ था, उस ने वेग से
उड़ने की आज्ञा पाकर, सांझ के अन्नबलि
के समय मुझ को छू लिया; और मुझे
समझाकर मेरे साथ बातें करने लगा।
२२ उस ने मुझ से कहा, हे दानिय्येल,
मैं तुझे बुद्धि और प्रवीणता देने को अभी
निकल आया हूं। २३ जब तू गिड़गिड़ा-
कर बिनती करने लगा, तब ही इसकी
आज्ञा निकली, इसलिये मैं तुझे बताने
आया हूं, क्योंकि तू अति प्रिय ठहरा है;
इसलिये उस विषय को समझ ले और
दर्शन की बात का अर्थ बूझ ले॥

२४ तेरे लोगों और तेरे पवित्र नगर
के लिये सत्तर सप्ताह ठहराए गए हैं
कि उनके अन्त तक अपराध का होना
बन्द हो, और पापों का अन्त और अधर्म
का प्रायश्चित्त किया जाए, और युगयुग
की धार्मिकता प्रगट होए*; और दर्शन
की बात पर और भविष्यद्वाणी पर छाप
दी जाए, और परमपवित्र का अभिषेक
किया जाए। २५ सो यह जान और
समझ ले, कि यरूशलेम के फिर बसाने
की आज्ञा के निकलने से लेकर अभिषिक्त†
प्रधान के समय तक सात सप्ताह बीतेंगे।

* मूल में—जाग जागकर।

* मूल में—लाया जाए।

† अथवा मसीह।

फिर बासठ सप्ताहों के बीतने पर चौक
और खाई समेत वह नगर कष्ट के समय
में फिर बसाया जाएगा। २६ और उन
बासठ सप्ताहों के बीतने पर अभिषिक्त *
पुरुष काटा जाएगा · और उसके हाथ
कुछ न लगेगा; और आनेवाले प्रधान
की प्रजा नगर और पवित्रस्थान को नाश
तो करेगी। परन्तु उस प्रधान का अन्त
ऐसा होगा जैसा बाढ़ से होता है; तौभी
उसके अन्त तक लड़ाई होती रहेगी;
क्योंकि उसका उजड़ जाना निश्चय ठाना
गया है। २७ और वह प्रधान एक सप्ताह
के लिये बहुतों के सग दृढ़ वाचा बान्धेगा,
परन्तु आधे ही सप्ताह के बीतने पर वह
मेलबलि और अन्नबलि को बन्द करेगा,
और कंगूरे पर उजाड़नेवाली घृणित
वस्तुएं दिखाई देंगी और निश्चय से ठनी
हुई बात के समाप्त होने तक परमेश्वर का
क्रोध उजाड़नेवाले पर पड़ा रहेगा † ॥

१० फारस देश के राजा कुस्रू के
राज्य के तीसरे वर्ष मे दानिय्येल
पर, जो बेलतशस्सर भी कहलाता है,
एक बात प्रगट की गई। और वह बात
सच थी कि बड़ा युद्ध होगा। उस ने
इस बात को बूझ लिया, और उसको
इस देखी हुई बात की समझ आ गई॥
२ उन दिनों मे, दानिय्येल, तीन
सप्ताह तक शोक करता रहा। ३ उन
तीन सप्ताहों के पूरे होने तक, मैं ने न तो
स्वादिष्ट भोजन किया और न मांस वा
दाखमधु अपने मुंह में रखा, और न अपनी
देह मे कुछ भी तेल लगाया। ४ फिर
पहले महीने के चौबीसवे दिन को जब मैं
हिद्देकेल नाम नदी के तीर पर था, ५ तब
मैं ने आखें उठाकर देखा, कि सन का
वस्त्र पहिने हुए, और ऊफाज देश के
कुन्दन से कमर बान्धे हुए एक पुरुष
खड़ा है। ६ उसका शरीर फीरोजा के
समान, उसका मुख बिजली की नाईं,
उसकी आंखे जलते हुए दीपक की सी,
उसकी बाहें और पांव चमकाए हुए पीतल
के से, और उसके वचनों का शब्द भीड़ों
के शब्द का सा था। ७ उसको केवल
मुझ दानिय्येल ही ने देखा, और मेरे
संगी मनुष्यों को उसका कुछ भी दर्शन
न हुआ; परन्तु वे बहुत ही थरथराने
लगे, और छिपने के लिये भाग गए।
८ तब मैं अकेला रहकर यह अद्भुत *
दर्शन देखता रहा, इस से मेरा बल जाता
रहा; मैं भयातुर हो गया, और मुझ में
कुछ भी बल न रहा। ९ तौभी मैं ने उस
पुरुष के वचनों का शब्द सुना, और जब
वह मुझे सुन पड़ा, तब मैं मुह के बल
गिर गया और गहरी नीद में भूमि पर
औंधे मुह पड़ा रहा॥
१० फिर किसी ने अपने हाथ से मेरी
देह को छुआ, और मुझे उठाकर घुटनों
और हथेलियों के बल थरथराते हुए बैठा
दिया। ११ तब उस ने मुझ से कहा,
हे दानिय्येल, हे अति प्रिय पुरुष, जो वचन
मैं तुझ से कहता हू उसे समझ ले, और
सीधा खडा हो, क्योकि मै अभी तेरे पास
भेजा गया हू। जब उस ने मुझ से यह
वचन कहा, तब मै खड़ा तो हो गया
परन्तु थरथराता रहा। १२ फिर उस
ने मुझ से कहा, हे दानिय्येल, मत डर,
क्योंकि पहिले ही दिन को जब तू ने

* अथवा मसीह।
† मूल में—उण्डेला जाएगा।

* मूल में—बड़ा।

समझने-बूझने के लिये मन लगाया और
अपने परमेश्वर के साम्हने अपने को
दीन किया, उसी दिन तेरे वचन सुने गए,
और मैं तेरे वचनों के कारण आ गया
हूं। १३ फारस के राज्य का प्रधान
इक्कीस दिन तक मेरा साम्हना किए रहा;
परन्तु मीकाएल जो मुख्य प्रधानो मे से
है, वह मेरी सहायता के लिये आया,
इसलिये मैं फारस के राजाओं के पास
रहा, १४ और अब मैं तुझे समझाने
आया हूं, कि अन्त के दिनों मे तेरे लोगों
की क्या दशा होगी। क्योंकि जो दर्शन
तू ने देखा है, वह कुछ दिनों के बाद पूरा
होगा ।।

१५ जब वह पुरुष मुझ से ऐसी बातें
कह चुका, तब मैं ने भूमि की ओर मुह
किया और चुपका रह गया। १६ तब
मनुष्य के सन्तान के समान किसी ने मेरे
ओंठ छूए, और मैं मुंह खोलकर बोलने
लगा। और जो मेरे साम्हने खड़ा था,
उस से मैं ने कहा, हे मेरे प्रभु, दर्शन की
बातों के कारण मुझ को पीड़ा सी उठी,
और मुझ मे कुछ भी बल नही रहा।
१७ सो प्रभु का दास, अपने प्रभु के साथ
क्योंकर बातें कर सके? क्योंकि मेरी
देह मे न तो कुछ बल रहा, और न कुछ
सांस ही रह गई ।।

१८ तब मनुष्य के समान किसी
ने मुझे छूकर फिर मेरा हियाव
बन्धाया। १९ और उस ने कहा, हे
अति प्रिय पुरुष, मत डर, तुझे शान्ति
मिले; तू दृढ़ हो और तेरा हियाव बन्धा
रहे। जब उस ने यह कहा, तब मैं ने
हियाव बान्धकर कहा, हे मेरे प्रभु, अब
कहे, क्योंकि तू ने मेरा हियाव बन्धाया है।
२० तब उस ने कहा, क्या तू जानता है
कि मैं किस कारण तेरे पास आया हू?
अब मैं फारस के प्रधान से लड़ने को
लौटूगा; और जब मैं निकलूगा, तब
यूनान का प्रधान आएगा। २१ और जो
कुछ सच्ची बातों से भरी हुई पुस्तक मे
लिखा हुआ है, वह मैं तुझे बताता हू;
उन प्रधानों के विरुद्ध, तुम्हारे प्रधान
मीकाएल को छोड, मेरे सग स्थिर रहने-
वाला और कोई भी नही है ।।

११ और दारा नाम मादी राजा के
राज्य के पहिले वर्ष मे उसको
हियाव दिलाने और बल देने के लिये
मैं ही खड़ा हो गया ।।

२ और अब मैं तुझ को सच्ची बात
बताता हूं। देख, फारस के राज्य मे
अब तीन और राजा उठेंगे; और चौथा
राजा उन सभों से अधिक धनी होगा;
और जब वह धन के कारण सामर्थी
होगा, तब सब लोगों को यूनान के राज्य
के विरुद्ध उभारेगा। ३ उसके बाद एक
पराक्रमी राजा उठकर अपना राज्य
बहुत बढ़ाएगा, और अपनी इच्छा के
अनुसार ही काम किया करेगा। ४ और
जब वह बड़ा होगा, तब उसका राज्य
टूटेगा और चारों दिशाओ मे बटकर अलग
अलग हो जाएगा, और न तो उसके
राज्य की शक्ति ज्यो की त्यों रहेगी और
न उसके वश को कुछ मिलेगा, क्योंकि
उसका राज्य उखडकर, उनकी अपेक्षा
और लोगो को प्राप्त होगा ।।

५ तब दक्खिन देश का राजा बल
पकडेगा, परन्तु उसका एक हाकिम उस
से अधिक बल पकडकर प्रभुता करेगा;
यहां तक कि उसकी प्रभुता बडी हो
जाएगी। ६ कई वर्षों के बीतने पर, ये

दोनों आपस मे मिलेंगे, और दक्खिन देश के राजा की बेटी उत्तर देश के राजा के पास शान्ति की वाचा बान्धने को आएगी, परन्तु उसका बाहुबल बना न रहेगा, और न वह राजा और न उसका नाम रहेगा, परन्तु वह स्त्री अपने पहुचानेवालों और अपने पिता और अपने सम्भालनेवालों समेत अलग कर दी जाएगी ।।

७ फिर उसकी जडों मे से एक डाल उत्पन्न होकर * उसके स्थान मे बढ़ेगी, वह सेना समेत उत्तर के राजा के गढ में प्रवेश करेगा, और उन से युद्ध करके प्रबल होगा। ८ तब वह उनके देवताओ की ढली हुई मूरतो, और सोने-चान्दी के मनभाऊ पात्रो को छीनकर मिस्र मे ले जाएगा, इसके बाद वह कुछ वर्ष तक उत्तर देश के राजा के विरुद्ध हाथ रोके रहेगा। ९ तब वह राजा दक्खिन देश के राजा के देश मे आएगा, परन्तु फिर अपने देश मे लौट जाएगा ।।

१० उसके पुत्र झगडा मचाकर बहुत से बडे वड़े दल इकट्ठे करेंगे, और उमण्डने-वाली नदी की नाई आकर देश के बीच होकर जाएगे, फिर लौटते हुए उसके गढ़ तक झगड़ा मचाते जाएगे। ११ तब दक्खिन देश का राजा चिढेगा, और निकलकर उत्तर देश के उस राजा से युद्ध करेगा, और वह राजा लडने के लिए बड़ी भीड़ इकट्ठी करेगा, परन्तु वह भीड़ उसके हाथ मे कर दी जाएगी। १२ उस भीड़ को जीत करके उसका मन फूल उठेगा, और वह लाखो लोगों को गिराएगा, परन्तु वह प्रबल न होगा। १३ क्योंकि उत्तर देश का राजा लौटकर पहिली से भी बड़ी भीड़ इकट्ठी करेगा; और कई दिनों वरन वर्षों के बीतने पर वह निश्चय बड़ी सेना और सम्पत्ति लिए हुए आएगा ।।

१४ उन दिनों में बहुत से लोग दक्खिन देश के राजा के विरुद्ध उठेंगे; वरन तेरे लोगों मे से भी बलात्कारी लोग उठ खड़े होंगे, जिस से इस दर्शन की बात पूरी हो जाएगी; परन्तु वे ठोकर खाकर गिरेंगे। १५ तब उत्तर देश का राजा आकर किला बान्धेगा और दृढ़ नगर ले लेगा। और दक्खिन देश के न तो प्रधान * खडे रहेंगे और न बडे वीर, क्योंकि किसी के खड़े रहने का बल न रहेगा। १६ तब जो भी उनके विरुद्ध आएगा, वह अपनी इच्छा पूरी करेगा, और वह हाथ में सत्यानाश लिए हुए शिरोमणि देश में भी खड़ा होगा और उसका साम्हना करनेवाला कोई न रहेगा। १७ तब वह अपने राज्य के पूर्ण बल समेत, कई सीधे लोगों को सग लिए हुए आने लगेगा, और अपनी इच्छा के अनुसार काम किया करेगा। और वह उसको एक स्त्री † इसलिये देगा कि उसका राज्य बिगाडा जाए; परन्तु वह स्थिर न रहेगी, न उस राजा की होगी। १८ तब वह द्वीपों की ओर मुंह करके बहुतों को ले लेगा; परन्तु एक सेनापति उसके अहंकार को मिटाएगा ‡; वरन उसके अहकार के अनुकूल उसे बदला देगा। १९ तब वह अपने देश के गढ़ों की ओर मुह फेरेगा, और वह ठोकर खाकर गिरेगा, और कहीं उसका पता न रहेगा।

* मूल में—उस की शाखा में से।

* मूल में—बांहें।
† मूल में—स्त्रियों की बेटी।
‡ मूल में—बन्द करेगा।

२० तब उसके स्थान में कोई ऐसा
उठेगा, जो शिरोमणि राज्य में अन्धेर
करनेवाले को घुमाएगा; परन्तु थोडे दिन
बीतने पर वह क्रोध वा युद्ध किए बिना
ही नाश हो जाएगा। २१ उसके स्थान
में एक तुच्छ मनुष्य उठेगा, जिसकी राज-
प्रतिष्ठा पहिले तो न होगी, तौभी वह
चैन के समय आकर चिकनी-चुपड़ी
बातों के द्वारा राज्य को प्राप्त करेगा।
२२ तब उसकी भुजारूपी बाढ़ से लोग,
वरन वाचा का प्रधान भी उसके साम्हने से
बहकर नाश होंगे। २३ क्योंकि वह उसके
संग वाचा बान्धने पर भी छल करेगा, और
थोड़े ही लोगों को संग लिए हुए चढ़कर
प्रबल होगा। २४ चैन के समय वह
प्रान्त के उत्तम से उत्तम स्थानो पर
चढ़ाई करेगा; और जो काम न उसके
पुरखा और न उसके पुरखाओं के पुरखा
करते थे, उसे वह करेगा, और लूटी
हुई धन-सम्पत्ति उन मे बहुत बाटा
करेगा। वह कुछ काल तक दृढ़ नगरों
के लेने की कल्पना करता रहेगा। २५ तब
वह दक्खिन देश के राजा के विरुद्ध
बड़ी सेना लिए हुए अपने बल और हियाव
को बढ़ाएगा, और दक्खिन देश का राजा
अत्यन्त बड़ी और सामर्थी सेना लिए हुए
युद्ध तो करेगा, परन्तु ठहर न सकेगा,
क्योंकि लोग उसके विरुद्ध कल्पना करेंगे।
२६ उसके भोजन के खानेवाले भी उसको
हरवाएंगे; और यद्यपि उसकी सेना
बाढ़ की नाईं चढ़ेगी, तौभी उसके बहुत
से लोग मर मिटेंगे। २७ तब उन दोनों
राजाओं के मन बुराई करने मे लगेंगे,
यहा तक कि वे एक ही मेज पर बैठे हुए
आपस में झूठ बोलेंगे, परन्तु इस से कुछ
बन न पड़ेगा; क्योंकि इन सब बातों का
अन्त नियत ही समय मे होनेवाला है।
२८ तब उत्तर देश का राजा बड़ी लूट
लिए हुए अपने देश को लौटेगा, और
उसका मन पवित्र वाचा के विरुद्ध उभरेगा,
और वह अपनी इच्छा पूरी करके अपने
देश को लौट जाएगा॥

२९ नियत समय पर वह फिर दक्खिन
देश की ओर जाएगा, परन्तु उस पिछली
बार के समान इस बार उसका वश न
चलेगा। ३० क्योंकि कित्तियो के जहाज
उसके विरुद्ध आएंगे, और वह उदास
होकर लौटेगा, और पवित्र वाचा पर
चिढ़कर अपनी इच्छा पूरी करेगा। वह
लौटकर पवित्र वाचा के तोड़नेवालों
की सुधि लेगा। ३१ तब उसके सहायक *
खडे होकर, दृढ पवित्र स्थान को अपवित्र
करेंगे, और नित्य होमबलि को बन्द
करेंगे। और वे उस घृणित वस्तु को
खड़ा करेंगे जो उजाड करा देती है।
३२ और जो लोग दुष्ट होकर उस वाचा
को तोड़ेंगे, उनको वह चिकनी-चुपड़ी
बाते कह कहकर भक्तिहीन कर देगा;
परन्तु जो लोग अपने परमेश्वर का ज्ञान
रखेंगे, वे हियाव बान्धकर बड़े काम करेंगे।
३३ और लोगों के सिखानेवाले बुद्धिमान
जन बहुतों को समझाएंगे, तौभी वे बहुत
दिन तक तलवार से छिदकर और आग
मे जलकर, और बंधुए होकर और
लुटकर, बडे दुःख मे पडे रहेंगे। ३४ जब
वे दुःख मे पड़ेंगे तब थोड़ा बहुत सम्भलेंगे,
परन्तु बहुत से लोग चिकनी-चुपड़ी बाते
कह कहकर उन से मिल जाएंगे; ३५ और
सिखानेवालों मे से कितने गिरेंगे, और
इसलिये गिरने पाएंगे कि जांचे जाएं,

* मूल में—बांहें।

और निर्मल और उजले किए जाए। यह दशा अन्त के समय तक बनी रहेगी, क्योंकि इन सब बातों का अन्त नियत समय में होनेवाला है ।।

३६ तब वह राजा अपनी इच्छा के
अनुसार काम करेगा, और अपने आप को सारे देवताओं से ऊंचा और बड़ा ठहराएगा; वरन सब देवताओं के परमेश्वर के विरुद्ध भी अनोखी बातें कहेगा। और जब तक परमेश्वर का क्रोध न हो जाए तब तक उस राजा का कार्य सफल होता रहेगा; क्योंकि जो कुछ निश्चय करके ठना हुआ है वह अवश्य ही पूरा होनेवाला है।
३७ वह अपने पुरखाओं के देवताओं की चिन्ता न करेगा, न स्त्रियों की प्रीति की कुछ चिन्ता करेगा और न किसी देवता की; क्योंकि वह अपने आप ही को सभी के ऊपर बड़ा ठहराएगा। ३८ वह अपने
राजपद पर स्थिर रहकर दृढ़ गढ़ों ही के देवता का सम्मान करेगा, एक ऐसे देवता का जिसे उसके पुरखा भी न जानते थे, वह सोना, चान्दी, मणि और मनभावनी वस्तुएं चढ़ाकर उसका सम्मान करेगा।
३९ उस बिराने देवता के सहारे से वह
अति दृढ़ गढ़ों से लड़ेगा, और जो कोई उसको माने उसे वह बड़ी प्रतिष्ठा देगा। ऐसे लोगों को वह बहुतों के ऊपर प्रभुता देगा, और अपने लाभ के लिए अपने देश की भूमि को बांट देगा ।।

४० अन्त के समय दक्खिन देश का
राजा उसको सींग मारने लगेगा, परन्तु उत्तर देश का राजा उस पर बवण्डर की नाईं बहुत से रथ-सवार और जहाज लेकर चढ़ाई करेगा; इस रीति से वह बहुत से देशों मे फैल जाएगा, और उन में से निकल जाएगा। ४१ वह शिरोमणि
देश में भी आएगा। और बहुत से देश उजड़ जाएंगे, परन्तु एदोमी, मोआबी और मुख्य मुख्य अम्मोनी आदि जातियों के देश उसके हाथ से बच जाएंगे। ४२ वह
कई देशों पर हाथ बढ़ाएगा और मिस्र देश भी न बचेगा। ४३ वह मिस्र के सोने
चान्दी के खजानों और सब मनभावनी वस्तुओं का स्वामी हो जाएगा; और लूबी और कूशी लोग भी उसके पीछे हो लेंगे।
४४ उसी समय वह पूरब और उत्तर
दिशाओं से समाचार सुनकर घबराएगा, और बड़े क्रोध में आकर बहुतों को सत्यानाश करने के लिए निकलेगा। ४५ और
वह दोनों समुद्रों के बीच पवित्र शिरोमणि पर्वत के पास अपना राजकीय तम्बू खड़ा कराएगा; इतना करने पर भी उसका अन्त आ जाएगा, और कोई उसका सहायक न रहेगा ।।

१२ उसी समय मीकाएल नाम
बड़ा प्रधान, जो तेरे जातिभाइयों का पक्ष करने को खड़ा रहता है, वह उठेगा। तब ऐसे संकट का समय होगा, जैसा किसी जाति के उत्पन्न होने के समय से लेकर अब तक कभी न हुआ होगा; परन्तु उस समय तेरे लोगों में से जितनों के नाम परमेश्वर की पुस्तक में लिखे हुए हैं, वे बच निकलेंगे। २ और
जो भूमि के नीचे * सोए रहेंगे उन में से बहुत से लोग जाग उठेंगे, कितने तो सदा के जीवन के लिये, और कितने अपनी नामधराई और सदा तक अत्यन्त घिनौने ठहरने के लिये। ३ तब सिखानेवालों
की चमक आकाशमण्डल की सी होगी, और जो बहुतों को धर्मी बनाते हैं, वे

* मूल में—धूलि की भूमि में।

सर्वदा तारों की नाईं प्रकाशमान रहेंगे।
४ परन्तु हे दानिय्येल, तू इस पुस्तक पर
मुहर करके इन वचनों को अन्त समय तक
के लिए बन्द रख। और बहुत लोग
पूछ-पाछ और ढूढ़-ढांढ करेंगे, और इस
से ज्ञान बढ भी जाएगा॥

५ यह सब सुन, मुझ दानिय्येल ने
दृष्टि करके क्या देखा कि और दो पुरुष
खड़े हैं, एक तो नदी के इस तीर पर,
और दूसरा नदी के उस तीर पर हैं।
६ तब जो पुरुष सन का वस्त्र पहिने हुए
नदी के जल के ऊपर था, उस से उन
पुरुषों मे से एक ने पूछा, इन आश्चर्य
कर्मों का अन्त कब तक होगा? ७ तब
जो पुरुष सन का वस्त्र पहिने हुए नदी के
जल के ऊपर था, उस ने मेरे सुनते दहिना
और बांया अपने दोनों हाथ स्वर्ग की ओर
उठाकर, सदा जीवित रहनेवाले की शपथ
खाकर कहा, यह दशा साढ़े तीन काल
तक ही रहेगी, और जब पवित्र प्रजा
की शक्ति टूटते टूटते समाप्त हो जाएगी,
तब ये सब बातें पूरी होंगी। ८ यह बात
मैं सुनता तो था परन्तु कुछ न समझा।
तब मैं ने कहा, हे मेरे प्रभु, इन बातों का
अन्तफल क्या होगा? ९ उस ने कहा, हे
दानिय्येल चला जा, क्योंकि ये बाते
अन्तसमय के लिये बन्द हैं और इन पर
मुहर दी हुई है। १० बहुत लोग तो
अपने अपने को निर्मल और उजले करेंगे,
और स्वच्छ हो जाएंगे, परन्तु दुष्ट लोग
दुष्टता ही करते रहेंगे; और दुष्टो मे
से कोई ये बातें न समझेगा; परन्तु
जो बुद्धिमान हैं वे ही समझेंगे। ११ और
जब से नित्य होमबलि उठाई जाएगी,
और वह घिनौनी वस्तु जो उजाड करा
देती है, स्थापित की जाएगी, तब से बारह
सौ नब्बे दिन बीतेंगे। १२ क्या ही धन्य है
वह, जो धीरज धरकर तेरह सौ पैंतीस दिन
के अन्त तक भी पहुचे। १३ अब तू जाकर
अन्त तक ठहरा रह, और तू विश्राम
करता रहेगा; और उन दिनों के अन्त मे
तू अपने निज भाग पर खडा होगा॥

---

# होशे

१ यहूदा के राजा उज्जियाह, योताम,
आहाज, और हिजकिय्याह के दिनो
में और इस्राएल के राजा योआश के
पुत्र यारोबाम के दिनों में, यहोवा का वचन
बेरी के पुत्र होशे के पास पहुंचा॥
२ जब यहोवा ने होशे के द्वारा पहिले
पहिल बातें की, तब उस ने होशे से यह
कहा, जाकर एक वेश्या को अपनी पत्नी
बना ले, और उसके कुकर्म के लड़केबालों
को अपने लड़केबाले कर ले, क्योंकि यह
देश यहोवा के पीछे चलना छोड़कर वेश्या
का सा बहुत काम करता है। ३ सो उस
ने जाकर दिबलैम की बेटी गोमेर को
अपनी पत्नी कर लिया, और वह उस से

गर्भवती हुई और उसके एक पुत्र उत्पन्न
हुआ। ४ तब यहोवा ने उस से कहा,
उसका नाम यिज्रेल * रख, क्योंकि थोड़े
ही काल में मैं येहू के घराने को यिज्रेल
की हत्या का दण्ड दूंगा, और मैं इस्राएल
के घराने के राज्य का अन्त कर दूंगा।
५ और उस समय मैं यिज्रेल की तराई में
इस्राएल के धनुष को तोड़ डालूंगा।।
६ और वह स्त्री फिर गर्भवती हुई
और उसके एक बेटी उत्पन्न हुई। तब
यहोवा ने होशे से कहा, उसका नाम
लोरुहामा † रख, क्योंकि मैं इस्राएल के
घराने पर फिर कभी दया करके उनका
अपराध किसी प्रकार से क्षमा न करूंगा।
७ परन्तु यहूदा के घराने पर मैं दया
करूंगा, और उनका उद्धार करूंगा,
उनका उद्धार मैं धनुष वा तलवार वा युद्ध
वा घोड़ों वा सवारों के द्वारा नहीं, परन्तु
उनके परमेश्वर यहोवा के द्वारा करूंगा।।
८ जब उस स्त्री ने लोरुहामा का
दूध छुड़ाया, तब वह गर्भवती हुई और
उस से एक पुत्र उत्पन्न हुआ। ९ तब
यहोवा ने कहा, इसका नाम लोअम्मी ‡
रख, क्योंकि तुम लोग मेरी प्रजा नहीं
हो, और न मैं तुम्हारा परमेश्वर रहूंगा।।
१० तौभी इस्राएलियों की गिनती
समुद्र की बालू की सी हो जाएगी, जिनका
मापना-गिनना अनहोना है, और जिस
स्थान में उन से यह कहा जाता था कि
तुम मेरी प्रजा नहीं हो, उसी स्थान में वे
जीवित परमेश्वर के पुत्र कहलाएंगे।
११ तब यहूदी और इस्राएली दोनों इकट्ठे

* अर्थात् ईश्वर बोएगा वा तितर-बितर करेगा। यिज्रेल एक नगर का भी नाम है।
† अर्थात् जिस पर दया नहीं हुई।
‡ अर्थात् मेरी प्रजा नहीं।

हो अपना एक प्रधान ठहराकर देश से
चले आएंगे; क्योंकि यिज्रेल का दिन
प्रसिद्ध * होगा।।

२ इसलिये तुम लोग अपने भाइयों
से अम्मी † और अपनी बहिनों से
रुहामा ‡ कहो।।
२ अपनी माता से विवाद करो,
विवाद—क्योंकि वह मेरी स्त्री नहीं,
और न मैं उसका पति हूं। वह अपने
मुंह पर से अपने छिनालपन को और
अपनी छातियों के बीच से व्यभिचारों
को अलग करे, ३ नहीं तो मैं उसके वस्त्र
उतारकर उसको जन्म के दिन के समान
नंगी कर दूंगा, और उसको मरुस्थल
के समान और मरुभूमि सरीखी बनाऊंगा,
और उसे प्यास से मार डालूंगा। ४ उसके
लड़केबालों पर भी मैं कुछ दया न करूंगा,
क्योंकि वे कुकर्म के लड़के हैं। ५ उनकी
माता ने छिनाला किया है; जिसके गर्भ
में वे पड़े, उस ने लज्जा के योग्य काम
किया है। उस ने कहा, मेरे यार जो मुझे
रोटी-पानी, ऊन, सन, तेल और मद्य
देते हैं, मैं उन्हीं के पीछे चलूंगी। ६ इस-
लिए देखो, मैं उसके मार्ग को कांटों से
घेरूंगा, और ऐसा बाड़ा खड़ा करूंगा कि
वह राह न पा सकेगी। ७ वह अपने
यारों के पीछे चलने से भी उन्हें न पाएगी,
और उन्हें ढूंढने से भी न पाएगी। तब
वह कहेगी, मैं अपने पहिले पति के पास
फिर जाऊंगी, क्योंकि मेरी पहिली दशा
इस समय की दशा से अच्छी थी। ८ वह
यह नहीं जानती थी, कि अन्न, नया
दाखमधु और तेल मैं ही उसे देता था,

* मूल में—बड़ा। † अर्थात् मेरी प्रजा।
‡ अर्थात् जिस पर दया हुई है।

और उसके लिए वह चान्दी सोना जिसको
वे बाल देवता के काम में ले आते हैं, मैं
ही बढ़ाता था। ९ इस कारण मैं अन्न
की ऋतु में अपने अन्न को, और नये
दाखमधु के होने के समय मे अपने नये
दाखमधु को हर लूंगा; और अपना ऊन
और सन भी जिन से वह अपना तन
ढांपती है, मैं छीन लूंगा। १० अब मैं
उसके यारों के साम्हने उसके तन को
उघाड़ूंगा, और मेरे हाथ से कोई उसे छुड़ा
न सकेगा। ११ और मैं उसके पर्व, नये
चांद और विश्रामदिन आदि सब नियत
समयों के उत्सवों का अन्त कर दूंगा।
१२ और मैं उसकी दाखलताओं और
अंजीर के वृक्षों को, जिनके विषय वह
कहती है कि यह मेरे छिनाले की प्राप्ति
है जिसे मेरे यारों ने मुझे दी है, उन्हें
ऐसा उजाड़ूंगा कि वे जंगल से हो जाएंगे,
और बन-पशु उन्हें चर डालेंगे। १३ और
वे दिन जिन में वह बाल देवताओं के लिये
धूप जलाती, और नत्थ और हार पहिने
अपने यारों के पीछे जाती और मुझको
भूले रहती थी, उन दिनों का दण्ड मैं
उसे दूंगा, यहोवा की यही वाणी है॥

१४ इसलिये देखो, मैं उसे मोहित
करके जंगल में ले जाऊंगा, और वहां
उस से शान्ति की बातें कहूंगा। १५ और
वहीं * मैं उसको दाख की बारियां दूंगा,
और आकोर † की तराई को आशा का
द्वार कर दूंगा और वहां वह मुझ से ऐसी
बातें कहेगी जैसी अपनी जवानी के दिनों
में अर्थात् मिस्र देश से चले आने के समय
कहती थी। १६ और यहोवा की यह
वाणी है कि उस समय तू मुझे ईशी ‡
कहेगी और फिर बाली न कहेगी।
१७ क्योंकि भविष्य में मैं उसे बाल
देवताओं के नाम न लेने दूंगा; और न
उनके नाम फिर स्मरण में रहेंगे।
१८ और उस समय मैं उनके लिये बन-
पशुओं और आकाश के पक्षियों और भूमि
पर के रेंगनेवाले जन्तुओं के साथ वाचा
बान्धूंगा, और धनुष और तलवार तोड़कर
युद्ध को उनके देश से दूर कर दूंगा;
और ऐसा करूंगा कि वे लोग निडर सोया
करेंगे। १९ और मैं सदा के लिये तुझे
अपनी स्त्री करने की प्रतिज्ञा करूंगा,
और यह प्रतिज्ञा धर्म, और न्याय, और
करुणा, और दया के साथ करूंगा।
२० और यह सच्चाई के साथ की जाएगी,
और तू यहोवा को जान लेगी॥

२१ और यहोवा की यह वाणी है
कि उस समय मैं आकाश की सुनकर उसको
उत्तर दूंगा, और वह पृथ्वी की सुनकर उसे
उत्तर देगा; २२ और पृथ्वी अन्न, नये
दाखमधु, और ताज़े तेल की सुनकर उनको
उत्तर देगी, और वे यिज्रेल को उत्तर
देंगे। २३ और मैं अपने लिये उसे देश
में बोऊंगा, और लोरुहामा पर दया
करूंगा, और लोअम्मी से कहूंगा, तू मेरी
प्रजा है, और वह कहेगा, "हे मेरे
परमेश्वर"॥

३ फिर यहोवा ने मुझ से कहा, अब
जाकर एक ऐसी स्त्री से प्रीति कर,
जो व्यभिचारिणी होने पर भी अपने
प्रिय की प्यारी हो; क्योंकि उसी भांति
यद्यपि इस्राएली पराए देवताओं की ओर
फिरे, और दाख की टिकियों से प्रीति
रखते हैं, तौभी यहोवा उन से प्रीति
रखता है॥

* मूल में—वहीं से। † अर्थात् कष्ट।
‡ अर्थात् मेरे पति।

२ तब मैं ने एक स्त्री को चान्दी के
पन्द्रह टुकड़े और डेढ़ होमेर जव देकर
मोल लिया। ३ और मैं ने उस से कहा,
तू बहुत दिन तक मेरे लिये बैठी रहना;
और न तो छिनाला करना, और न किसी
पुरुष की स्त्री हो जाना, और मैं भी तेरे
लिये ऐसा ही रहूंगा। ४ क्योंकि इस्राएली
बहुत दिन तक बिना राजा, बिना हाकिम,
बिना यज्ञ, बिना लाठ, और बिना एपोद
वा गृहदेवताओं के बैठे रहेंगे। ५ उसके
बाद वे अपने परमेश्वर यहोवा और अपने
राजा दाऊद को फिर ढूंढने लगेंगे, और
अन्त के दिनों में यहोवा के पास, और
उसकी उत्तम वस्तुओं के लिये थरथराते
हुए आएंगे ॥

४ हे इस्राएलियो, यहोवा का वचन
सुनो; इस देश के निवासियों के
साथ यहोवा का मुक़द्दमा है। इस देश
में न तो कुछ सच्चाई है, न कुछ करुणा
और न कुछ परमेश्वर का ज्ञान ही है।
२ यहां शाप देने, झूठ बोलने, वध करने,
चुराने, और व्यभिचार करने को छोड़
कुछ नहीं होता; वे व्यवस्था की सीमा को
लांघकर कुकर्म करते हैं और खून ही खून
होता रहता है*। ३ इस कारण यह देश
विलाप करेगा, और मैदान के जीव-जन्तुओं,
और आकाश के पक्षियों समेत उसके सब
निवासी कुम्हला जाएंगे; और समुद्र की
मछलियां भी नाश हो जाएंगी ॥

४ देखो, कोई वाद-विवाद न करे,
न कोई उलहना दे, क्योंकि तेरे लोग
तो याजकों से वाद-विवाद करनेवालों के
समान हैं। ५ तू दिनदुपहरी ठोकर
खाएगा, और रात को भविष्यद्वक्ता भी
तेरे साथ ठोकर खाएगा; और मैं तेरी
माता को नाश करूंगा। ६ मेरे ज्ञान के
न होने से मेरी प्रजा नाश हो गई; तू ने
मेरे ज्ञान को तुच्छ जाना है, इसलिये मैं
तुझे अपना याजक रहने के अयोग्य
ठहराऊंगा। और इसलिये कि तू ने अपने
परमेश्वर की व्यवस्था को तज दिया है,
मैं भी तेरे लड़केबालों को छोड़ दूंगा ॥

७ जैसे वे बढ़ते गए, वैसे ही वे मेरे
विरुद्ध पाप करते गए; मैं उनके विभव
के बदले उनका अनादर करूंगा। ८ वे
मेरी प्रजा के पापबलियों को खाते हैं,
और प्रजा के पापी होने की लालसा
करते हैं। ९ इसलिये जो प्रजा की दशा
होगी, वही याजक की भी होगी; मैं
उनके चालचलन का दण्ड दूंगा, और
उनके कामों के अनुकूल उन्हें बदला दूंगा।
१० वे खाएंगे तो सही, परन्तु तृप्त न
होंगे, और वेश्यागमन तो करेंगे, परन्तु
न बढ़ेंगे; क्योंकि उन्हों ने यहोवा की ओर
मन लगाना छोड़ दिया है ॥

११ वेश्यागमन और दाखमधु और
ताज़ा दाखमधु, ये तीनों बुद्धि* को भ्रष्ट
करते हैं। १२ मेरी प्रजा के लोग काठ
के पुतले से प्रश्न करते हैं, और उनकी
छड़ी उनको भविष्य बताती है। क्योंकि
छिनाला करानेवाली आत्मा ने उन्हें
बहकाया है, और वे अपने परमेश्वर की
अधीनता छोड़कर छिनाला करते हैं।
१३ बांज, चिनार और छोटे बांज वृक्षों
की छाया अच्छी होती है, इसलिये वे
उनके नीचे और पहाड़ों की चोटियों पर
यज्ञ करते, और टीलों पर धूप जलाते
हैं ॥

* मूल में—लोहू को पहुंचाता है।

* मूल में—हृदय।

इस कारण तुम्हारी बेटियां छिनाल
और तुम्हारी बहुएं व्यभिचारिणी हो
गई हैं। १४ जब तुम्हारी बेटियां छिनाला
और तुम्हारी बहुएं व्यभिचार करे, तब
मैं उनको दण्ड न दूंगा; क्योंकि मनुष्य
आप ही वेश्याओं के साथ एकान्त में जाते,
और देवदासियों के साथी होकर यज्ञ
करते हैं; और जो लोग समझ नहीं
रखते, वे नाश हो जाएंगे ॥

१५ हे इस्राएल, यद्यपि तू छिनाला
करता है, तौभी यहूदा दोषी न बने।
गिलगाल को न आओ; और न बेतावेन
को चढ़ जाओ; और यहोवा के जीवन की
सौगन्ध कहकर शपथ न खाओ।
१६ क्योंकि इस्राएल ने हठीली कलोर
की नाईं हठ किया है, क्या अब यहोवा उन्हें
भेड़ के बच्चे की नाईं लम्बे चौड़े मैदान में
चराएगा ?

१७ एप्रैम मूरतों का संगी हो गया है;
इसलिये उसको रहने दे। १८ वे जब
दाखमधु पी चुकते हैं तब वेश्यागमन करने
में लग जाते हैं; उनके प्रधान लोग
निरादर होने से अधिक प्रीति रखते हैं।
१९ आंधी उनको अपने पंखों में बान्धकर
उड़ा ले जाएगी, और उनके बलिदानों के
कारण उनकी आशा टूट जाएगी ॥

५ हे याजको, यह बात सुनो! हे
इस्राएल के सारे घराने, ध्यान देकर
सुनो! हे राजा के घराने, तुम भी कान
लगाओ! क्योंकि तुम पर न्याय किया
जाएगा; क्योंकि तुम मिसपा में फन्दा, और
ताबोर पर लगाया हुआ जाल बन गए हो।
२ उन बिगड़े हुओं ने घोर हत्या की है *,
इसलिये मैं उन सभों को ताड़ना दूंगा ॥

३ मैं एप्रैम का भेद जानता हूं, और
इस्राएल की दशा मुझ से छिपी नहीं है;
हे एप्रैम, तू ने छिनाला किया, और इस्राएल
अशुद्ध हुआ है। ४ उनके काम उन्हें अपने
परमेश्वर की ओर फिरने नहीं देते, क्योंकि
छिनाला करनेवाली आत्मा उन में रहती
है, और वे यहोवा को नहीं जानते हैं ॥

५ इस्राएल का गर्व उसी के विरुद्ध
साक्षी देता है, और इस्राएल और एप्रैम
अपने अधर्म के कारण ठोकर खाएंगे,
और यहूदा भी उनके संग ठोकर खाएगा।
६ वे अपनी भेड़-बकरियां और गाय-बैल
लेकर यहोवा को ढूंढने चलेंगे, परन्तु वह
उनको न मिलेगा, क्योंकि वह उन से
दूर हो गया है। ७ वे व्यभिचार के
लड़के जने है, इस में उन्होंने यहोवा का
विश्वासघात किया है। इस कारण अब
चांद उनका और उनके भागों के नाश
का कारण होगा ॥

८ गिबा में नरसिंगा, और रामा में
तुरही फूंको। बेतावेन में ललकार कर
कहो, हे बिन्यामीन, अपने पीछे देख!
९ न्याय के दिन में एप्रैम उजाड़ हो
जाएगा; जिस बात का होना निश्चय है, मैं
ने उसी का सन्देश इस्राएल के सब गोत्रों
को दिया है। १० यहूदा के हाकिम उनके
समान हुए हैं जो सिवाना बढ़ा लेते हैं;
मैं उन पर अपनी जलजलाहट जल की
नाईं उण्डेलूंगा। ११ एप्रैम पर अन्धेर
किया गया है, वह मुक़द्दमा हार गया है;
क्योंकि वह जी लगाकर उस आज्ञा पर
चला। १२ इसलिये मैं एप्रैम के लिये
कीड़े के समान और यहूदा के घराने के
लिये सड़ाहट के समान हूंगा ॥

१३ जब एप्रैम ने अपना रोग, और
यहूदा ने अपना घाव देखा, तब एप्रैम

* मूल में—हत्या में गहिराई की।

अश्शूर के पास गया, और यारेब * राजा को कहला भेजा। परन्तु न वह तुम्हें चगा कर सकता और न तुम्हारा घाव अच्छा कर सकता है। १४ क्योंकि मैं एप्रैम के लिये सिंह, और यहूदा के घराने के लिये जवान सिंह बनूगा। मैं आप ही उन्हें फाड़कर ले जाऊंगा; जब मैं उठा ले जाऊंगा, तब मेरे पजे से कोई न छुडा सकेगा।।

१५ जब तक वे अपने को अपराधी मानकर मेरे दर्शन के खोजी न होंगे तब तक मै अपने स्थान को लौटूगा, और जब वे संकट मे पड़ेंगे, तब जी लगाकर मुझे ढूढ़ने लगेंगे।।

६ चलो, हम यहोवा की ओर फिरे, क्योंकि उसी ने फाडा, और वही चगा भी करेगा; उसी ने मारा, और वही हमारे घावों पर पट्टी बान्धेगा। २ दो दिन के बाद वह हम को जिलाएगा; और तीसरे दिन वह हमको उठाकर खडा करेगा; तब हम उसके सम्मुख जीवित रहेंगे। ३ आओ, हम ज्ञान ढूढ़े, वरन यहोवा का ज्ञान प्राप्त करने के लिये यत्न भी करे †; क्योंकि यहोवा का प्रगट होना भोर का सा निश्चित है; वह वर्षा की नाईं हमारे ऊपर आएगा, वरन बरसात के अन्त की वर्षा के समान जिस से भूमि सिंचती है।।

४ हे एप्रैम, मैं तुझ से क्या करूं? हे यहूदा, मैं तुझ से क्या करूं? तुम्हारा स्नेह तो भोर के मेघ के समान, और सवेरे उड़ जानेवाली ओस के समान है। ५ इस कारण मैं ने भविष्यद्वक्ताओं के द्वारा मानो उन पर कुल्हाड़ी चलाकर उन्हे काट डाला, और अपने वचनों से उनको घात किया, और मेरा न्याय प्रकाश के समान चमकता है *। ६ क्योंकि मैं बलिदान से नही, स्थिर प्रेम ही से प्रसन्न होता हूं, और होमबलियों से अधिक यह चाहता हू कि लोग परमेश्वर का ज्ञान रखे।।

७ परन्तु उन लोगों ने आदम की नाईं वाचा को तोड़ दिया, उन्हो ने वहा मुझ से विश्वासघात किया है। ८ गिलाद नाम गढी तो अनर्थकारियों से भरी है, वह खून से भरी हुई है। ९ जैसे डाकुओं के दल किसी की घात मे बैठते है, वैसे ही याजकों का दल शकेम के मार्ग में बध करता है, वरन उन्हों ने महापाप भी किया है। १० इस्राएल के घराने मे मैं ने रोए खड़े होने का कारण देखा है, उस मे एप्रैम का छिनाला और इस्राएल की अशुद्धता पाई जाती है।।

११ और हे यहूदा, जब मै अपनी प्रजा को बंधुआई से लौटा ले आऊंगा, उस समय के लिये तेरे निमित्त भी बदला ठहराया हुआ है।।

७ जब मैं इस्राएल को चंगा करता हूं तब एप्रैम का अधर्म और शोमरोन की बुराइयां प्रगट हो जाती है; वे छल से काम करते है, चोर भीतर घुसता, और डाकुओं का दल बाहर छीन लेता है। २ तौभी वे नही सोचते कि यहोवा हमारी सारी बुराई को स्मरण रखता है। इसलिये अब वे अपने कामों के जाल में फसेंगे, क्योंकि उनके कार्य मेरी दृष्टि में बने हैं। ३ वे राजा को बुराई करने से,

* अर्थात् झगड़नेवाले।
† मूल में—पीछा भी करें।

* मूल में—निकलनेवाले हैं।

और हाकिमों को झूठ बोलने से आनन्दित करते हैं। ४ वे सब के सब व्यभिचारी हैं; वे उस तन्दूर के समान हैं जिसको पकानेवाला गर्म करता है, पर जब तक आटा गूंधा नही जाता और खमीर से फूल नहीं चुकता, तब तक वह आग को नही उसकाता। ५ हमारे राजा के जन्म दिन में हाकिम दाखमधु पीकर चूर हुए; उस ने ठट्ठा करनेवालों से अपना हाथ मिलाया। ६ जब तक वे घात लगाए रहते हैं, तब तक वे अपना मन तन्दूर की नाईं तैयार किए रहते हैं, उनका पकानेवाला रात भर सोता रहता है, वह भोर को तन्दूर की धधकती लौ के समान लाल हो जाता है। ७ वे सब के सब तन्दूर की नाईं धधकते, और अपने न्यायियों को भस्म करते हैं। उनके सब राजा मारे गए हैं; और उन में से कोई मेरी दोहाई नही देता है॥

८ एप्रैम देश देश के लोगों से मिला-जुला रहता है; एप्रैम ऐसी चपाती ठहरा है जो उलटी न गई हो। ९ परदेशियों ने उसका बल तोड़ डाला*, परन्तु वह इसे नही जानता; उसके सिर में कहीं कहीं पके बाल हैं, परन्तु वह इसे भी नही जानता। १० इस्राएल का गर्व उसी के विरुद्ध साक्षी देता है; इन सब बातों के रहते हुए भी वे अपने परमेश्वर यहोवा की ओर नही फिरे, और न उसको ढूंढ़ा है॥

११ एप्रैम एक भोली पण्डुकी के समान हो गया है जिस के कुछ बुद्धि नहीं; वे मिस्रियों की दोहाई देते, और अश्शूर को चले जाते हैं। १२ जब वे जाएं, तब उनके ऊपर मैं अपना जाल फैलाऊंगा; मैं उन्हें ऐसा खींच लूंगा जैसे आकाश के पक्षी खींचे जाते हैं; मैं उनको ऐसी ताड़ना दूंगा, जैसी उनकी मण्डली सुन चुकी है। १३ उन पर हाय, क्योंकि वे मेरे पास से भटक गए! उनका सत्यानाश होए, क्योंकि उन्हों ने मुझ से बलवा किया है! मैं तो उन्हें छुड़ाता रहा, परन्तु वे मुझ से झूठ बोलते आए हैं॥

१४ वे मन से मेरी दोहाई नही देते, परन्तु अपने बिछौने पर पड़े हुए हाय, हाय, करते हैं; वे अन्न और नये दाखमधु पाने के लिये भीड़ लगाते, और मुझ से बलवा करते हैं। १५ मैं उनको शिक्षा देता रहा और उनकी भुजाओं को बलवन्त करता आया हूं, तौभी वे मेरे विरुद्ध बुरी कल्पना करते हैं। १६ वे फिरते तो हैं, परन्तु परमप्रधान की ओर नही; वे धोखा देनेवाले धनुष के समान हैं, इसलिये उनके हाकिम अपनी क्रोधभरी बातों के कारण तलवार से मारे जाएंगे। मिस्र देश में उनके ठट्ठों में उड़ाए जाने का यही कारण होगा॥

८ अपने मुंह में नरसिंगा लगा! वह उकाब की नाईं यहोवा के घर पर झपटेगा, क्योंकि मेरे घर के लोगों ने मेरी वाचा तोड़ी, और मेरी व्यवस्था का उल्लंघन किया है। २ वे मुझ से पुकारकर कहेंगे, हे हमारे परमेश्वर, हम इस्राएली लोग तुझे जानते हैं। ३ परन्तु इस्राएल ने भलाई को मन से उतार दिया है; शत्रु उसके पीछे पड़ेगा॥

४ वे राजाओं को ठहराते रहे, परन्तु मेरी इच्छा से नही। वे हाकिमों को भी ठहराते रहे, परन्तु मेरे अनजाने

* मूल में—खा लिया।

में। उन्हों ने अपना सोना-चान्दी लेकर
मूरतें बना ली जिस से वे ही नाश हो जाएं।
५ हे शोमरोन, उस ने तेरे बछड़े को मन
से उतार दिया है, मेरा क्रोध उन पर
भडका है। वे निर्दोष होने मे कब तक
विलम्ब करेंगे? ६ यह इस्राएल से हुआ
है।।

एक कारीगर ने उसे बनाया; वह
परमेश्वर नही है। इस कारण शोमरोन
का वह बछड़ा टुकडे टुकडे हो जाएगा।।
७ वे वायु बोते हैं, और वे बवण्डर
लवेंगे। उनके लिये कुछ खेत रहेगा नहीं,
न उनकी उपज से कुछ आटा होगा,
और यदि हो भी तो परदेशी उसको खा
डालेंगे। ८ इस्राएल निगला गया, अब
वे अन्यजातियों मे ऐसे निकम्मे ठहरे जैसे
तुच्छ बरतन ठहरता है। ९ क्योंकि वे
अश्शूर को ऐसे चले गए, जैसा जगली
गदहा झुण्ड से बिछुड़ के रहता है;
एप्रैम ने यारों को मजदूरी पर रखा है।
१० यद्यपि वे अन्यजातियों मे से मजदूर
बनाकर रखें, तौभी मैं उनको इकट्ठा
करूगा। और वे हाकिमों और राजा
के बोझ के कारण घटने लगेंगे।।
११ एप्रैम ने पाप करने को बहुत
सी वेदियां बनाई हैं, वे ही वेदियां उसके
पापी ठहरने का कारण भी ठहरी।
१२ मैं तो उनके लिये अपनी व्यवस्था
की लाखों बाते लिखता आया हूं, परन्तु
वे उन्हे पराया समझते हैं। १३ वे मेरे
लिये बलिदान तो करते हैं, और पशु बलि
भी करते है, परन्तु उसका फल मांस
ही है; वे आप ही उसे खाते है; परन्तु
यहोवा उन से प्रसन्न नही होता। अब वह
उनके अधर्म की सुधि लेकर उनके पाप
का दण्ड देगा; वे मिस्र में लौट जाएंगे।
१४ क्योंकि इस्राएल ने अपने कर्त्ता को
बिसरा कर महल बनाए, और यहूदा
ने बहुत से गढ़वाले नगरों को बसाया
है; परन्तु मैं उनके नगरों में आग
लगाऊंगा, और उस से उनके गढ़ भस्म हो
जाएंगे।।

९ हे इस्राएल, तू देश देश के लोगों
की नाईं आनन्द में मगन मत हो!
क्योंकि तू अपने परमेश्वर को छोड़कर
वेश्या बनी। तू ने अन्न के हर एक खलिहान
पर छिनाले की कमाई आनन्द से ली है।
२ वे न तो खलिहान के अन्न से तृप्त
होंगे, और न कुण्ड के दाखमधु से; और
नये दाखमधु के घटने से वे धोखा खाएंगे।
३ वे यहोवा के देश मे रहने न पाएंगे;
परन्तु एप्रैम मिस्र मे लौट जाएगा, और
वे अश्शूर मे अशुद्ध वस्तुएं खाएंगे।।
४ वे यहोवा के लिये दाखमधु का
अर्घ न देंगे, और न उनके बलिदान उसको
भाएंगे। उनकी रोटी शोक करनेवालों
का सा भोजन ठहरेगी; जितने उसे खाएंगे
सब अशुद्ध हो जाएंगे; क्योंकि उनकी
भोजनवस्तु उनकी भूख बुझाने ही के
लिये होगी; वह यहोवा के भवन मे न
आ सकेगी।।
५ नियत समय के पर्व और यहोवा के
उत्सव के दिन तुम क्या करोगे? ६ देखो,
वे सत्यानाश होने के डर के मारे चले
गए; परन्तु वहां मर जाएंगे और मिस्री
उनकी लोथें इकट्ठी करेंगे; और मोप
के निवासी उनको मिट्टी देंगे। उनकी
मनभावनी चान्दी की वस्तुए बिच्छू पेड़ों
के बीच मे * पड़ेंगी, और उनके तम्बुओं में
झड़बेरी उगेगी।।

* मूल में—के अधिकार में।

७ दण्ड के दिन आए हैं; बदला
लेने के दिन आए हैं; और इस्राएल यह
जान लेगा। उनके बहुत से अधर्म और
बड़े द्वेष के कारण भविष्यद्वक्ता तो मूर्ख,
और जिस पुरुष पर आत्मा उतरता है,
वह बावला ठहरेगा ॥

८ एप्रैम मेरे परमेश्वर की ओर से
पहरुआ है, भविष्यद्वक्ता सब मार्गों मे
बहेलिये का फन्दा है, और वह अपने
परमेश्वर के घर मे बैरी हुआ है।
९ वे गिबा के दिनों की भाति अत्यन्त
बिगडे * है; सो वह उनके अधर्म की सुधि
लेकर उनके पाप का दण्ड देगा ॥

१० मैं ने इस्राएल को ऐसा पाया
जैसे कोई जंगल मे दाख पाए; और
तुम्हारे पुरखाओं पर ऐसे दृष्टि की जैसे
अंजीर के पहिले फलों पर दृष्टि की जाती
है। परन्तु उन्हों ने पोर के बाल के पास
जाकर अपने तईं को लज्जा का कारण
होने के लिये अर्पण कर दिया, और जिस
पर मोहित हो गए थे, वे उसी के समान
घिनौने हो गए। ११ एप्रैम का विभव
पक्षी की नाईं उड़ जाएगा; न तो किसी
का जन्म होगा, न किसी को गर्भ रहेगा,
और न कोई स्त्री गर्भवती होगी!
१२ चाहे वे अपने लड़केबालो का पालन-
पोषण कर बड़े भी करे, तौभी मैं उन्हें
यहां तक निर्वंश करूंगा कि कोई भी
न बचेगा। जब मै उन से दूर हो जाऊंगा,
तब उन पर हाय! १३ जैसा मै ने
सोर को देखा, वैसा एप्रैम को भी मनभाऊ
स्थान मे बसा हुआ देखा; तौभी उसे
अपने लड़केबालों को घातक के साम्हने
ले जाना पडेगा। १४ हे यहोवा, उनको
दण्ड दे! तू क्या देगा? यह, कि
उनकी स्त्रियों के गर्भ गिर जाएं, और
स्तन सूखे रहे ॥

१५ उनकी सारी बुराई गिल्गाल में
है; वहीं मै ने उन से घृणा की।
उनके बुरे कामों के कारण मैं उनको
अपने घर से निकाल दूंगा। और उन से
फिर प्रीति न रखूंगा, क्योंकि उनके सब
हाकिम बलवा करनेवाले है ॥

१६ एप्रैम मारा हुआ है, उनकी जड़
सूख गई, उन में फल न लगेगा। और
चाहे उनकी स्त्रियां बच्चे भी जने तौभी मैं
उनके जन्मे हुए दुलारों को मार डालूंगा ॥

१७ मेरा परमेश्वर उनको निकम्मा
ठहराएगा, क्योंकि उन्हों ने उसकी नही
सुनी। वे अन्यजातियों के बीच मारे मारे
फिरेंगे ॥

१० इस्राएल एक लहलहाती हुई
दाखलता सी है, जिस में बहुत से
फल भी लगे, परन्तु ज्यों ज्यों उसके फल
बढे, त्यों त्यों उस ने अधिक वेदियां बनाईं;
जैसे जैसे उसकी भूमि सुधरी, वैसे ही
वे सुन्दर लाटे बनाते गये। २ उनका
मन बटा हुआ है; अब वे दोषी ठहरेंगे।
वह उनकी वेदियों को तोड़ डालेगा, और
उनकी लाटों को टुकड़े टुकड़े करेगा।
३ अब वे कहेंगे, हमारे कोई राजा नहीं
है, क्योंकि हम ने यहोवा का भय नही
माना; सो राजा हमारा क्या कर सकता
है? ४ वे बाते बनाते और झूठी शपथ
खाकर वाचा बान्धते है; इस कारण
खेत की रेघारियों मे धतूरे की नाईं दण्ड
फूले फलेगा। ५ सामरिया के निवासी
बेतावेन के बछड़े * के लिये डरते रहेंगे,

* मूल में—गहिराई करके बिगड़े।

* मूल में—बछियों के कारण।

और उसके लोग उसके लिये विलाप करेंगे;
और उसके पुजारी जो उसके कारण
मगन होते थे उसके प्रताप के लिये इस
कारण विलाप करेंगे क्योंकि वह उन में
से उठ गया है। ६ वह यारेब * राजा की
भेंट ठहरने के लिये अश्शूर देश में पहुंचाया
जाएगा। एप्रैम लज्जित होगा, और
इस्राएल भी अपनी युक्ति से लजाएगा ।।

७ सामरिया अपने राजा समेत जल
के बुलबुले की नाईं मिट जाएगा। ८ और
आवेन के ऊंचे स्थान जो इस्राएल का
पाप है, वे नाश होंगे। उनकी वेदियों पर
झड़बेरी, पेड़ और ऊंटकटारे उगेंगे, और
उस समय लोग पहाड़ों से कहने लगेंगे,
हम को छिपा लो, और टीलों से कि
हम पर गिर पड़ो ।।

९ हे इस्राएल, तू गिबा के दिनों से पाप
करता आया है; वे उसी में बने रहें;
क्या वे गिबा में कुटिल मनुष्यों के संग
लड़ाई में न फंसें? १० जब मेरी इच्छा
होगी तब मैं उन्हें ताड़ना दूंगा, और
देश देश के लोग उनके विरुद्ध इकट्ठे
हो जाएंगे; क्योंकि वे अपने दोनों अधर्मों
में फंसे हुए हैं ।।

११ एप्रैम सीखी हुई बछिया है, जो
अन्न दांवने से प्रसन्न होती है. परन्तु मैं ने
उसकी सुन्दर गर्दन पर जुआ रखा है; मैं
एप्रैम पर सवार चढ़ाऊंगा, यहूदा हल,
और याकूब हेंगा खींचेगा। १२ अपने लिये
धर्म का बीज बोओ, तब करुणा के अनुसार
खेत काटने पाओगे, अपनी पड़ती भूमि
को जोतो, देखो, अभी यहोवा के पीछे
हो लेने का समय है, कि वह आए और
तुम्हारे ऊपर उद्धार बरसाए ।।

१३ तुम ने दुष्टता के लिये हल जोता
और अन्याय का खेत काटा है; और तुम ने
धोखे का फल खाया है। और यह इसलिये
हुआ क्योंकि तुम ने अपने कुव्यवहार पर,
और अपने बहुत से वीरों पर भरोसा
रखा था। १४ इस कारण तुम्हारे लोगों
में हुल्लड़ उठेगा, और तुम्हारे सब गढ़ ऐसे
नाश किए जाएंगे जैसा बेतर्बेल नगर युद्ध
के समय शल्मन के द्वारा नाश किया
गया, उस समय माताएं अपने बच्चों
समेत पटक दी गई थीं। १५ तुम्हारी
अत्यन्त बुराई के कारण बेतेल से भी
इसी प्रकार का व्यवहार किया जायेगा।
भोर होते ही इस्राएल का राजा पूरी
रीति से मिट जाएगा ।।

११ जब इस्राएल बालक था, तब
मैं ने उस से प्रेम किया, और अपने
पुत्र को मिस्र से बुलाया। २ परन्तु
जितना वे उनको बुलाते थे, उतना ही
वे भागे जाते थे; वे बाल देवताओं के
लिये बलिदान करते, और खुदी हुई मूरतों
के लिये धूप जलाते गए ।।

३ मैं ही एप्रैम को पांव-पांव चलाता
था, और उनको गोद में लिए फिरता
था; परन्तु वे न जानते थे कि उनका
चंगा करनेवाला मैं हूं। ४ मैं उनको
मनुष्य जानकर प्रेम की डोरी से खींचता
था, और जैसा कोई बैल के गले की जोत
खोलकर उसके साम्हने आहार रख दे,
वैसा ही मैं ने उन से किया ।।

५ वह मिस्र देश में लौटने न पाएगा;
अश्शूर ही उसका राजा होगा, क्योंकि
उस ने मेरी ओर फिरने से इनकार कर
दिया है। ६ तलवार उनके नगरों में
चलेगी, और उनके बेड़ों को पूरा नाश

* अर्थात् झगड़नेवाले।

करेगी; और यह उनकी युक्तियों के
कारण होगा। ७ मेरी प्रजा मुझ से
फिर जाने में लगी रहती है; यद्यपि
वे उनको परमप्रधान की ओर बुलाते हैं,
तौभी उन में से कोई भी मेरी महिमा
नहीं करता ।।

८ हे एप्रैम, मैं तुझे क्योंकर छोड़ दूं?
हे इस्राएल, मैं क्योंकर तुझे शत्रु के वश में
कर दूं? मैं क्योंकर तुझे अदमा की नाईं
छोड़ दूं, और सबोयीम के समान कर
दूं? मेरा हृदय तो उलट पुलट हो गया,
मेरा मन स्नेह के मारे पिघल गया है*।
९ मैं अपने क्रोध को भड़कने न दूंगा,
और न मैं फिर एप्रैम को नाश करूंगा;
क्योंकि मैं मनुष्य नहीं परमेश्वर हूं, मैं
तेरे बीच में रहनेवाला पवित्र हूं; मैं
क्रोध करके न आऊंगा ।।

१० वे यहोवा के पीछे पीछे चलेंगे;
वह तो सिंह की नाईं गरजेगा; और
तेरे लड़के पश्चिम दिशा से थरथराते
हुए आएंगे। ११ वे मिस्र से चिड़ियों
की नाईं और अश्शूर के देश से पण्डुकी
की भांति थरथराते हुए आएंगे; और मैं
उनको उन्हीं के घरों में बसा दूंगा, यहोवा
की यही वाणी है ।।

१२ एप्रैम ने मिथ्या से, और इस्राएल
के घराने ने छल से मुझे घेर रखा है;
और यहूदा अब तक पवित्र और विश्वास-
योग्य परमेश्वर की ओर चंचल बना
रहता है ।।

१२ एप्रैम पानी पीटता और
पुरवाई का पीछा करता रहता
है; वह लगातार झूठ और उत्पात को
बढ़ाता रहता है; वे अश्शूर के साथ
वाचा बान्धते और मिस्र में तेल भेजते
हैं ।।

२ यहूदा के साथ भी यहोवा का
मुक़द्दमा है, और वह याकूब को उसके
चालचलन के अनुसार दण्ड देगा; उसके
कामों के अनुसार वह उसको बदला देगा।
३ अपनी माता की कोख ही में उस ने
अपने भाई को अड़ंगा मारा, और बड़ा
होकर वह परमेश्वर के साथ लड़ा।
४ वह दूत से लड़ा, और जीत भी गया,
वह रोया और उस से गिड़गिड़ाकर बिनती
की। बेतेल में वह उसको मिला, और
वहीं उस ने हम से बातें की। ५ यहोवा,
सेनाओं का परमेश्वर, जिसका स्मरण
यहोवा नाम से होता है। ६ इसलिये
तू अपने परमेश्वर की ओर फिर, कृपा
और न्याय के काम करता रह, और अपने
परमेश्वर की बाट निरन्तर जोहता रह ।।

७ वह व्योपारी है, और उसके हाथ
में छल का तराजू है; अन्धेर करना ही
उसको भाता है। ८ एप्रैम कहता है, मैं
धनी हो गया, मैं ने सम्पत्ति प्राप्त की है;
मेरे किसी काम में ऐसा अधर्म नहीं पाया
गया जिस से पाप लगे। ९ मैं यहोवा,
मिस्र देश ही से तेरा परमेश्वर हूं; मैं
फिर तुझे तम्बुओं में ऐसा बसाऊंगा जैसा
नियत पर्व के दिनों में हुआ करता है ।।

१० मैं ने भविष्यद्वक्ताओं के द्वारा बातें
कीं, और बार बार दर्शन देता रहा; और
भविष्यद्वक्ताओं के द्वारा दृष्टान्त कहता
आया हूं। ११ क्या गिलाद कुकर्मी नहीं?
वे पूरे छली हो गए हैं। गिल्गाल में बैल
बलि किए जाते हैं, वरन उनकी वेदियां
उन ढेरों के समान हैं जो खेत की रेघारियों
के पास हों। १२ याकूब अराम के मैदान
में भाग गया था; वहां इस्राएल ने एक

* मूल में—मेरे पछतावे एक संग उबले हैं।

पत्नी के लिये सेवा की, और पत्नी के लिये
वह चरवाही करता था। १३ एक
भविष्यद्वक्ता के द्वारा यहोवा इस्राएल को
मिस्र से निकाल ले आया, और भविष्यद्वक्ता
ही के द्वारा उसकी रक्षा हुई। १४ एप्रैम
ने अत्यन्त रिस दिलाई है; इसलिये उसका
किया हुआ खून उसी के ऊपर बना रहेगा,
और उस ने अपने परमेश्वर के नाम मे
जो बट्टा लगाया है, वह उसी को लौटाया
जाएगा ।।

१३ जब एप्रैम बोलता था, तब
लोग कापते थे; और वह इस्राएल
में बडा था; परन्तु जब वह बाल के कारण
दोषी हो गया, तब वह मर गया। २ और
अब वे लोग पाप पर पाप बढ़ाते जाते है,
और अपनी बुद्धि से चान्दी ढालकर ऐसी
मूरते बनाई है जो कारीगरों ही से बनी।
उन्ही के विषय लोग कहते हैं, जो नरमेध
करे, वे बछडों को चूमे ! ३ इस कारण
वे भोर के मेघ, तडके सूख जानेवाली
ओस, खलिहान पर से आंधी के मारे
उड़नेवाली भूसी, या चिमनी से निकलते
हुए धूए के समान होगे ।।

४ मिस्र देश ही से मै यहोवा, तेरा
परमेश्वर हू, तू मुझे छोड किसी को
परमेश्वर करके न जानना; क्योंकि मेरे
सिवा कोई तेरा उद्धारकर्त्ता नही है।
५ मैं ने उस समय तुझ पर मन लगाया
जब तू जंगल मे वरन अत्यन्त सूखे देश मे
था। ६ परन्तु जब इस्राएली चराए जाते
थे और वे तृप्त हो गए, तब तृप्त होने
पर उनका मन घमण्ड से भर गया;
इस कारण वे मुझ को भूल गए। ७ सो
मैं उनके लिये सिंह सा बना हूं; मैं चीते
की नाईं उनके मार्ग में घात लगाए रहूंगा।
८ मैं बच्चे छीनी हुई रीछनी के समान
बनकर उनको मिलूंगा, और उनके हृदय
की झिल्ली को फाड़ूंगा, और सिंह की
नाईं उनको वहीं खा डालूंगा, जैसे बन-पशु
उनको फाड डाले ।।

९ हे इस्राएल, तेरे विनाश का कारण
यह है, कि तू मेरा अर्थात् अपने सहायक
का विरोधी है। १० अब तेरा राजा
कहा रहा कि तेरे सब नगरों मे वह तुझे
बचाए? और तेरे न्यायी कहा रहे,
जिनके विषय मे तू ने कहा था कि मेरे लिये
राजा और हाकिम ठहरा दे? ११ मैं ने
क्रोध में आकर तेरे लिये राजा बनाये,
और फिर जलजलाहट मे आकर उनको
हटा भी दिया। १२ एप्रैम का अधर्म
गठा हुआ है, उसका पाप सचय किया
हुआ है। १३ उसको जच्चा की सी
पीड़ाए उठेंगी, परन्तु वह निर्बुद्धि लड़का
है जो जन्म के समय * ठीक से
नही आता ।।

१४ मै उसको अधोलोक के वश से
छुड़ा लूगा और मृत्यु से उसको छुटकारा
दूगा। हे मृत्यु, तेरी मारने की शक्ति †
कहा रही? हे अधोलोक, तेरी नाश
करने की शक्ति कहा रही? मै फिर
कभी नही पछताऊगा ।।

१५ चाहे वह अपने भाइयो से अधिक
फूले-फले, तौभी पुरवाई उस पर चलेगी,
और यहोवा की ओर से मरुस्थल से
आएगी, और उसका कुण्ड सूखेगा;
और उसका सोता निर्जल हो जाएगा।
उसकी रखी हुई सब मनभावनी वस्तुएं
वह लूट ले जाएगा। १६ सामरिया दोषी

* मूल में—लड़कों के टूट पड़ने के स्थान में।

† मूल में—तेरी मरियां।

ठहरेगा, क्योंकि उस ने अपने परमेश्वर से बलवा किया है; वे तलवार से मारे जाएंगे, उनके बच्चे पटके जाएंगे, और उनकी गर्भवती स्त्रियां चीर डाली जाएगी ।।

१४ हे इस्राएल, अपने परमेश्वर यहोवा के पास लौट आ, क्योंकि तू ने अपने अधर्म के कारण ठोकर खाई है। २ बातें सीखकर * और यहोवा की ओर फिरकर, उस से कह, सब अधर्म दूर कर, अनुग्रह से हम को ग्रहण कर, तब हम धन्यवाद रूपी बलि चढ़ाएंगे †।
३ अश्शूर हमारा उद्धार न करेगा, हम घोड़ों पर सवार न होंगे, और न हम फिर अपनी बनाई हुई वस्तुओं से कहेंगे, तुम हमारे ईश्वर हो; क्योंकि अनाथ पर तू ही दया करता है ।।

४ मैं उनकी भटक जाने की आदत को दूर करूंगा, मैं सेंतमेंत उन से प्रेम करूंगा,

* मूल में—अपने साथ बातें लो।
† मूल में—हम बैल अपने होंठ फेर देंगे।

क्योंकि मेरा क्रोध उन पर से उतर गया है। ५ मैं इस्राएल के लिये ओस के समान हूंगा; वह सोसन की नाईं फूले-फलेगा, और लबानोन की नाईं जड़ फैलाएगा। ६ उसकी जड़ से पौधे फूटकर निकलेंगे, उसकी शोभा जलपाई की सी, और उसकी सुगन्ध लबानोन की सी होगी। ७ जो उसकी छाया में बैठेंगे, वे अन्न की नाईं बढ़ेंगे, वे दाखलता की नाईं फूले-फलेंगे, और उसकी कीर्त्ति लबानोन के दाखमधु की सी होगी ।।

८ एप्रैम कहेगा, मूरतों से अब मेरा और क्या काम? मैं उसकी सुनकर उस पर दृष्टि बनाए रखूंगा। मैं हरे सनौवर सा हूं, मुझी से तू फल पाया करेगा ।।

९ जो बुद्धिमान हो, वही इन बातों को समझेगा, जो प्रवीण हो, वही इन्हें बूझ सकेगा; क्योंकि यहोवा के मार्ग सीधे हैं, और धर्मी उन में चलते रहेंगे, परन्तु अपराधी उन में ठोकर खाकर गिरेंगे ।।

---

# योएल

१ यहोवा का वचन जो पतूएल के पुत्र योएल के पास पहुंचा, वह यह है: २ हे पुरनियो, सुनो, हे देश के सब रहनेवालो, कान लगाकर सुनो! क्या ऐसी बात तुम्हारे दिनों में, वा तुम्हारे पुरखाओं के दिनों में कभी हुई है?
३ अपने लड़केबालों से इसका वर्णन करो, और वे अपने लड़केबालों से, और फिर उनके लड़केबाले आनेवाली पीढ़ी के लोगों से ।।

४ जो कुछ गाजाम नाम टिड्डी से बचा; उसे अर्बे नाम टिड्डी ने खा लिया। और जो कुछ अर्बे नाम टिड्डी से बचा, उसे येलेक नाम टिड्डी ने खा लिया, और

जो कुछ येलेक नाम टिड्डी से बचा, उसे
हासील नाम टिड्डी ने खा लिया है।
५ हे मतवालो, जाग उठो, और रोओ;
और हे सब दाखमधु पीनेवालो, नये
दाखमधु के कारण हाय, हाय, करो;
क्योंकि वह तुम को अब न मिलेगा * ॥
६ देखो, मेरे देश पर एक जाति ने
चढ़ाई की है, वह सामर्थी है, और उसके
लोग अनगिनित हैं, उसके दांत सिंह के
से, और डाढ़ें सिंहनी की सी हैं। ७ उस
ने मेरी दाखलता को उजाड़ दिया, और
मेरे अंजीर के वृक्ष को तोड़ डाला है;
उस ने उसकी सब छाल छीलकर उसे
गिरा दिया है, और उसकी डालियां
छिलने से सफेद हो गई हैं ॥
८ जैसे युवती अपने पति के लिये कटि
में टाट बान्धे हुए विलाप करती है, वैसे
ही तुम भी विलाप करो। ९ यहोवा के
भवन में न तो अन्नबलि और न अर्घ
आता है। उसके टहलुए जो याजक हैं,
वे विलाप कर रहे हैं। १० खेती मारी
गई, भूमि विलाप करती है, क्योंकि
अन्न नाश हो गया, नया दाखमधु सूख
गया, तेल भी सूख गया है ॥
११ हे किसानो, लज्जित हो, हे दाख
की बारी के मालियो, गेहूं और जव के
लिये हाय, हाय, करो; क्योंकि खेती
मारी गई है। १२ दाखलता सूख गई,
और अंजीर का वृक्ष कुम्हला गया है।
अनार, ताड़, सेव, वरन मैदान के सब वृक्ष
सूख गए हैं; और मनुष्यों का हर्ष जाता
रहा है † ॥
१३ हे याजको, कटि में टाट बान्धकर
छाती पीट-पीट के रोओ! हे वेदी के
टहलुओ, हाय, हाय, करो। हे मेरे परमेश्वर
के टहलुओ, आओ, टाट ओढ़े हुए रात
बिताओ! क्योंकि तुम्हारे परमेश्वर के
भवन में अन्नबलि और अर्घ अब नहीं
आते ॥
१४ उपवास का दिन ठहराओ *, महा-
सभा का प्रचार करो। पुरनियों को,
वरन देश के सब रहनेवालों को भी अपने
परमेश्वर यहोवा के भवन में इकट्ठे करके
उसकी दोहाई दो ॥
१५ उस दिन के कारण हाय! क्योंकि
यहोवा का दिन निकट है। वह सर्वशक्ति-
मान की ओर से सत्यानाश का दिन होकर
आएगा। १६ क्या भोजनवस्तुएं हमारे
देखते नाश नहीं हुईं? क्या हमारे
परमेश्वर के भवन का आनन्द और मगन
जाता नहीं रहा?
१७ बीज ढेलों के नीचे झुलस गए,
भण्डार सूने पड़े हैं, खत्ते गिर पड़े हैं,
क्योंकि खेती मारी गई। १८ पशु कैसे
कराहते हैं? झुण्ड के झुण्ड गाय-बैल
विकल हैं, क्योंकि उनके लिये चराई नहीं
रही, और झुण्ड के झुण्ड भेड़-बकरियां
पाप का फल भोग रही हैं ॥
१९ हे यहोवा, मैं तेरी दोहाई देता
हूं, क्योंकि जंगल की चराइयां आग का
कौर हो गईं, और मैदान के सब वृक्ष
ज्वाला से जल गए। २० वन-पशु भी
तेरे लिये हांफते हैं, क्योंकि जल के सोते
सूख गए, और जंगल की चराइयां आग
का कौर हो गईं ॥

२ सिय्योन में नरसिंगा फूंको, मेरे
पवित्र पर्वत पर सांस बान्धकर फूंको!
देश के सब रहनेवाले कांप उठें, क्योंकि

* मूल में—वह तुम्हारे मुंह से कट गया।
† मूल में—लजा गया है।
* मूल में—उपवास पवित्र करो।

यहोवा का दिन आता है, बरन वह निकट
ही है। २ वह अन्धकार और तिमिर
का दिन है, वह बदली का दिन है और
अन्धियारे का सा फैलता है। जैसे भोर
का प्रकाश पहाड़ों पर फैलता है, वैसे ही
एक बड़ी और सामर्थी जाति आएगी;
प्राचीनकाल में वैसी कभी न हुई, और
न उसके बाद भी फिर किसी पीढ़ी मे *
होगी ।।

३ उसके आगे आगे तो आग भस्म
करती जाएगी, और उसके पीछे पीछे
लौ जलाती जाएगी। उसके आगे की
भूमि तो एदेन की बारी के समान होगी,
परन्तु उसके पीछे की भूमि उजाड
मरुस्थल बन जाएगी, और उस से कुछ न
बचेगा ।।

४ उनका रूप घोड़ो का सा है, और वे
सवारी के घोड़ों की नाईं दौडते है।
५ उनके कूदने का शब्द ऐसा होता है
जैसा पहाडो की चोटियों पर रथो के
चलने का, वा खूटी भस्म करती हुई
लौ का, या जैसे पांति बान्धे हुए बली
योद्धाओं † का शब्द होता है ।।

६ उनके सामने जाति जाति के लोग
पीडित होते है, सब के मुख मलीन होते है।
७ वे शूरवीरों की नाईं दौडते, और
योद्धाओं की भांति शहरपनाह पर चढते
हैं। वे अपने अपने मार्ग पर चलते हैं, और
कोई अपनी पांति से अलग न चलेगा।
८ वे एक दूसरे को धक्का नही लगाते, वे
अपनी अपनी राह पर चलते है, शस्त्रों
का साम्हना करने से भी उनकी पांति नही
टूटती। ९ वे नगर में इधर-उधर दौडते,
और शहरपनाह पर चढते है; वे घरो मे
ऐसे घुसते है जैसे चोर खिड़कियो से
घुसते है ।।

१० उनके आगे पृथ्वी काप उठती है,
और आकाश थरथराता है। सूर्य और
चन्द्रमा काले हो जाते हैं, और तारे नही
झलकते *। ११ यहोवा अपने उस दल
के आगे अपना शब्द सुनाता है, क्योंकि
उसकी सेना बहुत ही बड़ी है, जो अपना
वचन पूरा करनेवाला है, वह सामर्थी
है। क्योंकि यहोवा का दिन बडा और
अति भयानक है; उसको कौन सह
सकेगा ?

१२ तौभी यहोवा की यह वाणी है,
अभी भी सुनो, उपवास के साथ रोते-पीटते
अपने पूरे मन से फिरकर मेरे पास आओ।
१३ अपने वस्त्र नही, अपने मन ही को
फाडकर अपने परमेश्वर यहोवा की ओर
फिरो; क्योंकि वह अनुग्रहकारी, दयालु,
विलम्ब से क्रोध करनेवाला, करुणानिधान
और दु:ख देकर पछतानेहारा है।
१४ क्या जाने वह फिरकर पछताए और
ऐसी आशीष दे जिस से तुम्हारे परमेश्वर
यहोवा का अन्नबलि और अर्घ दिया
जाए ।।

१५ सिय्योन में नरसिगा फूको, उपवास
का दिन ठहराओ †, महासभा का प्रचार
करो; १६ लोगों को इकट्ठा करो। सभा
को पवित्र करो, पुरनियो को बुला लो,
बच्चो और दूधपीउवो को भी इकट्ठा
करो। दुल्हा अपनी कोठरी से, और
दुल्हिन भी अपने कमरे से निकल आए ।।

१७ याजक जो यहोवा के टहलुए है,
वे आंगन और वेदी के बीच मे रो रोकर
कहे, हे यहोवा अपनी प्रजा पर तरस

* मूल में—पीढ़ी पीढ़ी के बरसों तक।
† मूल में—बली लोगों।

* मूल मे—तारे अपनी झलक समेटेंगे।
† मूल में—उपवास पवित्र करो।

खा; और अपने निज भाग की नामधराई
न होने दे; न अन्यजातियां उसकी
उपमा देने पाएं। जाति जाति के लोग
आपस में क्यों कहने पाएं, कि उनका
परमेश्वर कहां रहा?

१८ तब यहोवा को अपने देश के विषय
में जलन हुई, और उस ने अपनी प्रजा
पर तरस खाया। १९ यहोवा ने अपनी
प्रजा के लोगों को उत्तर दिया, सुनो,
मै अन्न और नया दाखमधु और ताजा
तेल तुम्हे देने पर हूं, और तुम उन्हे पाकर
तृप्त होगे; और मैं भविष्य मे अन्यजातियों
से तुम्हारी नामधराई न होने दूगा।।

२० मैं उत्तर की ओर से आई हुई
सेना को तुम्हारे पास से दूर करूगा,
और उसे एक निर्जल और उजाड देश मे
निकाल दूगा, उसका आगा तो पूरब
के ताल की ओर और उसका पीछा
पश्चिम के समुद्र की ओर होगा; उस से
दुर्गन्ध उठेगी, और उसकी सडी गन्ध
फैलेगी, क्योंकि उस ने बहुत बुरे काम
किए हैं।।

२१ हे देश, तू मत डर, तू मगन
हो और आनन्द कर, क्योंकि यहोवा ने
बड़े बडे काम किए हैं! २२ हे मैदान
के पशुओ, मत डरो, क्योंकि जगल मे
चराई उगेगी, और वृक्ष फलने लगेगे;
अंजीर का वृक्ष और दाखलता अपना
अपना बल दिखाने लगेंगी।।

२३ हे सिय्योनियो*, तुम अपने
परमेश्वर यहोवा के कारण मगन हो, और
आनन्द करो; क्योंकि तुम्हारे लिये वह
वर्षा, अर्थात् बरसात की पहिली वर्षा
बहुतायत से† देगा, और पहिले के
समान अगली और पिछली वर्षा को भी
बरसाएगा।।

२४ तब खलिहान अन्न से भर जाएंगे,
और रसकुण्ड नये दाखमधु और ताजे
तेल से उमड़ेगे। २५ और जिन वर्षों
की उपज अर्बे नाम टिड्डियों, और येलेक,
और हासील ने, और गाजाम नाम टिड्डियों
ने, अर्थात् मेरे बडे दल ने जिसको मै ने
तुम्हारे बीच भेजा, खा ली थी, मै उसकी
हानि तुम को भर दूगा।।

२६ तुम पेट भरकर खाओगे, और
तृप्त होगे, और अपने परमेश्वर यहोवा के
नाम की स्तुति करोगे, जिस ने तुम्हारे
लिये आश्चर्य के काम किए हैं। और
मेरी प्रजा की आशा फिर कभी न टूटेगी।
२७ तब तुम जानोगे कि मैं इस्राएल
के बीच मे हू, और मैं, यहोवा, तुम्हारा
परमेश्वर हू और कोई दूसरा नही हैं।
और मेरी प्रजा की आशा फिर कभी न
टूटेगी।।

२८ उन बातों के बाद मैं सब प्राणियों
पर अपना आत्मा उण्डेलूगा; तुम्हारे
बेटे-बेटियां भविष्यद्वाणी करेगीं, और
तुम्हारे पुरनिये स्वप्न देखेंगे, और तुम्हारे
जवान दर्शन देखेगे। २९ तुम्हारे दास
और दासियों पर भी मैं उन दिनों में अपना
आत्मा उण्डेलूंगा।।

३० और मैं आकाश में और पृथ्वी पर
चमत्कार, अर्थात् लोहू और आग और
धूएं के खम्भे दिखाऊंगा। ३१ यहोवा
के उस बड़े और भयानक दिन के आने से
पहिले सूर्य अन्धियारा होगा और चन्द्रमा
रक्त सा हो जाएगा। ३२ उस समय
जो कोई यहोवा से प्रार्थना करेगा, वह
छुटकारा पाएगा; और यहोवा के वचन

* मूल में—सिय्योन के लड़को।
† मूल में—धर्म के लिये।

के अनुसार सिय्योन पर्वत पर, और यरूशलेम में जिन बचे हुओं को यहोवा बुलाएगा, वे उद्धार पाएंगे ।।

३ क्योंकि सुनो, जिन दिनों में और जिस समय में यहूदा और यरूशलेम-वासियों को बंधुआई से लौटा ले आऊंगा,
२ उस समय मैं सब जातियों को इकट्ठी करके यहोशापात की तराई में ले जाऊंगा, और वहां उनके साथ अपनी प्रजा अर्थात् अपने निज भाग इस्राएल के विषय में जिसे उन्हों ने अन्यजातियों मे तितर-बितर करके मेरे देश को बांट लिया है, उन से मुकद्दमा लड़ूंगा।
३ उन्हों ने तो मेरी प्रजा पर चिट्ठी डाली, और एक लडका वेश्या के बदले में दे दिया, और एक लड़की बेचकर दाखमधु पीया है ।।

४ हे सोर, और सीदोन और पलिश्तीन के सब प्रदेशो, तुम को मुझ से क्या काम ? क्या तुम मुझ को बदला दोगे ? यदि तुम मुझे बदला भी दो, तो मैं शीघ्र ही तुम्हारा दिया हुआ बदला, तुम्हारे ही सिर पर डाल दूंगा।
५ क्योंकि तुम ने मेरी चान्दी-सोना ले लिया, और मेरी अच्छी और मनभावनी वस्तुएं अपने मन्दिरों मे ले जाकर रखी है,
६ और यहूदियों और यरूशलेमियों को यूनानियों के हाथ इस-लिये बेच डाला है कि वे अपने देश से दूर किए जाए।
७ इसलिये सुनो, मैं उनको उस स्थान से, जहां के जानेवालों के हाथ तुम ने उनको बेच दिया, बुलाने* पर हूं, और तुम्हारा दिया हुआ बदला, तुम्हारे ही सिर पर डाल दूगा।
८ मै तुम्हारे बेटे-बेटियों को यहूदियों के हाथ बिकवा दूंगा, और वे उनको शबाइयों के हाथ बेच देंगे जो दूर देश के रहनेवाले हैं; क्योंकि यहोवा ने यह कहा है ।।

९ जाति जाति में यह प्रचार करो, युद्ध की तैयारी करो*, अपने शूरवीरों को उभारो। सब योद्धा निकट आकर लड़ने को चढे।
१० अपने अपने हल की फाल को पीटकर तलवार, और अपनी अपनी हसिया को पीटकर बर्छी बनाओ; जो बलहीन हो वह भी कहे, मै वीर हूं ।।
११ हे चारों ओर के जाति जाति के लोगो, फुर्ती करके आओ और इकट्ठे हो जाओ। हे यहोवा, तू भी अपने शूरवीरों को वहां ले जा।
१२ जाति जाति के लोग उभरकर चढ़ जाए और यहोशापात की तराई में जाए, क्योंकि वहां मै चारों ओर की सारी जातियों का न्याय करने को बैठूंगा ।।

१३ हंसुआ लगाओ, क्योंकि खेत पक गया है। आओ, दाख रौंदो, क्योंकि हौज भर गया है। रसकुण्ड उमण्डने लगे, क्योंकि उनकी बुराई बहुत बड़ी है ।।
१४ निबटारे की तराई मे भीड़ की भीड है ! क्योंकि निबटारे की तराई मे यहोवा का दिन निकट है।
१५ सूर्य और चन्द्रमा अपना अपना प्रकाश न देंगे, और न तारे चमकेंगे ।।

१६ और यहोवा सिय्योन से गरजेगा, और यरूशलेम से बडा शब्द सुनाएगा; और आकाश और पृथ्वी थरथराएंगे। परन्तु यहोवा अपनी प्रजा के लिये शरण-स्थान और इस्राएलियों के लिये गढ़ ठहरेगा ।।

१७ इस प्रकार तुम जानोगे कि यहोवा जो अपने पवित्र पर्वत सिय्योन पर वास

* मूल में—जगाऊंगा।

* मूल में—युद्ध पवित्र करो।

किए रहता है, वही हमारा परमेश्वर है।
और यरूशलेम पवित्र ठहरेगा, और परदेशी
उस मे होकर फिर न जाने पाएगे ।।
१८ और उस समय पहाड़ों से नया
दाखमधु टपकने लगेगा, और टीलों मे
दूध बहने लगेगा, और यहूदा देश के
सब नाले जल से भर जाएगे, और यहोवा
के भवन मे मे एक सोता फूट निकलेगा,
जिस से शित्तीम का नाम नाला सींचा
जाएगा ।।
१९ यहूदियों पर उपद्रव करने के
कारण, मिस्र उजाड़ और एदोम उजड़ा
हुआ मरुस्थल हो जाएगा, क्योंकि उन्हों ने
उनके देश मे निर्दोष की हत्या की थी।
२० परन्तु यहूदा सर्वदा और यरूशलेम
पीढ़ी पीढ़ी तक बना रहेगा। २१ क्योंकि
उनका खून, जो अब तक मैं ने पवित्र
नही ठहराया था, उसे अब पवित्र
ठहराऊंगा, क्योंकि यहोवा सिय्योन मे वास
किए रहता है ।।

---

# आमोस

१ आमोस तकोई जो भेड़-बकरियो
के चरानेवालो मे से था, उसके ये
वचन हैं जो उस ने यहूदा के राजा
उज्जिय्याह के, और योआश के पुत्र
इस्राएल के राजा यारोबाम के दिनो मे,
भुईंडोल से दो वर्ष पहिले, इस्राएल के
विषय मे दर्शन देखकर कहे ।।
२ यहोवा सिय्योन से गरजेगा, और
यरूशलेम से अपना शब्द सुनाएगा, तब
चरवाहों की चराइयां विलाप करेंगी,
और कर्म्मेल की चोटी झुलस जाएगी ।।
३ यहोवा यों कहता है, दमिश्क के
तीन क्या, वरन चार अपराधो के कारण
मैं उसका दण्ड न छोड़गा*; क्योंकि
उन्हों ने गिलाद को लोहे के दावनेवाले
यन्त्रों मे रौंद डाला है। ४ इसलिये मैं
हजाएल के राजभवन मे आग लगाऊंगा,
और उस से बेन्हदद के राजभवन भी
भस्म हो जाएगे। ५ मैं दमिश्क के बेण्डों
को तोड डालूगा, और आवेन नाम तराई
के रहनेवालो को और एदेन के घर मे
रहनेवाले राजदण्डधारी को नाश करूंगा,
और अराम के लोग बंधुए होकर कीर
को जाएगे, यहोवा का यही वचन है ।।
६ यहोवा यों कहता है, अज्जा के तीन
क्या, वरन चार अपराधों के कारण मैं
उसका दण्ड न छोड़ूंगा*; क्योंकि वे सब
लोगने को बंधुआ करके ले गए कि उन्हें
एदोम के वश में कर दे। ७ इसलिये मैं
अज्जा की शहरपनाह मे आग लगाऊंगा,
और उस से उसके भवन भस्म हो जाएंगे।
८ मैं अशदोद के रहनेवालों को और

* मूल में—मैं उसको न फेरूंगा।

* मूल में—मैं उसको न करूंगा।

अस्कलोन के राजदण्डधारी को भी नाश
करूंगा; मैं अपना हाथ एक्रोन के विरुद्ध
चलाऊंगा, और शेष पलिश्ती लोग नाश
होंगे, परमेश्वर यहोवा का यही वचन है ।।
९ यहोवा यों कहता है, सोर के तीन
क्या, वरन चार अपराधों के कारण मैं
उसका दण्ड न छोड़ूंगा; क्योंकि उन्हों ने
सब लोगों को बंधुआ करके एदोम के
वश मे कर दिया और भाई की सी वाचा
का स्मरण न किया। १० इसलिये मैं
सोर की शहरपनाह पर आग लगाऊंगा,
और उस से उसके भवन भी भस्म हो
जाएंगे ।।
११ यहोवा यों कहता है, एदोम के
तीन क्या, वरन चार अपराधो के कारण
मैं उसका दण्ड न छोड़ूंगा *, क्योंकि
उस ने अपने भाई को तलवार लिए हुए
खदेडा और कुछ भी दया न की †, परन्तु
क्रोध से उनको लगातार फाडता ही रहा,
और अपने रोष को अनन्त काल के लिये
बनाए रहा। १२ इसलिये मैं तेमान मे
आग लगाऊंगा, और उस से बोस्रा के
भवन भस्म हो जाएंगे ।।
१३ यहोवा यों कहता है, अम्मोन के
तीन क्या, वरन चार अपराधों के कारण
मैं उसका दण्ड न छोड़ूंगा ‡, क्योंकि उन्हों
ने अपने सिवाने को बढा लेने के लिये गिलाद
की गर्भिणी स्त्रियों का पेट चीर डाला।
१४ इसलिये मैं रब्बा की शहरपनाह में
आग लगाऊंगा, और उस से उसके भवन
भी भस्म हो जाएंगे। उस युद्ध के दिन में
ललकार होगी, वह आंधी वरन बवण्डर
का दिन होगा; और उनका राजा अपने
हाकिमों समेत बंधुआई मे जाएगा, यहोवा
का यही वचन है ।।

२ यहोवा यों कहता है, मोआब के
तीन क्या, वरन चार अपराधों के
कारण, मैं उसका दण्ड न छोड़ूंगा *;
क्योंकि उस ने एदोम के राजा की हड्डियों
को जलाकर चूना कर दिया। २ इसलिये
मैं मोआब मे आग लगाऊंगा, और उस
मे करिय्योत के भवन भस्म हो जाएंगे;
और मोआब हुल्लड और ललकार, और
नरसिंगे के शब्द होते-होते मर जाएगा।
३ मैं उसके बीच मे से न्यायी को नाश
करूंगा, और साथ ही साथ उसके सब
हाकिमो को भी घात करूंगा, यहोवा का
यही वचन है ।।
४ यहोवा यो कहता है, यहूदा के
तीन क्या, वरन चार अपराधों के कारण,
मैं उसका दण्ड न छोड़ूंगा; क्योंकि उन्हों
ने यहोवा की व्यवस्था को तुच्छ जाना,
और मेरी विधियों को नही माना; और
अपने झूठे देवताओ के कारण जिनके पीछे
उनके पुरखा चलते थे, वे भी भटक गए
है। ५ इसलिये मैं यहूदा में आग
लगाऊंगा, और उस से यरूशलेम के भवन
भस्म हो जाएंगे ।।
६ यहोवा यों कहता है, इस्राएल के
तीन क्या, वरन चार अपराधो के कारण,
मैं उसका दण्ड न छोड़ूंगा *; क्योंकि
उन्हों ने निर्दोष को रुपये के लिये और
दरिद्र को एक जोड़ी जूतियो के लिये बेच
डाला है। ७ वे कंगालों के सिर पर की
धूलि का भी लालच करते, और नम्र
लोगों को मार्ग से हटा देते है; और
बाप-बेटा दोनों एक ही कुमारी के पास

* मूल में—मैं उसको न करूंगा।
† मूल में—अपनी दया को बिगाड़ा।
‡ मूल में—मैं उसको न फेरूंगा।

* मूल में—मैं उसको न फेरूंगा।

जाते हैं, जिस से मेरे पवित्र नाम को
अपवित्र ठहराएं। ८ वे हर एक वेदी के
पास बन्धक के वस्त्रों पर सोते है, और
दण्ड के रुपये से मोल लिया हुआ दाखमधु
अपने देवता के घर मे पी लेते है ।।

९ मैं ने उनके साम्हने से एमोरियों
को नाश किया था, जिनकी लम्बाई
देवदारों की सी, और जिनका बल बाज
वृक्षों का सा था, तौभी मैं ने ऊपर से
उसके फल, और नीचे से उसकी जड
नाश की। १० और मै तुम को मिस्र देश
से निकाल लाया, और जगल मे चालीस
वर्ष तक लिए फिरता रहा, कि तुम
एमोरियों के देश के अधिकारी हो जाओ।
११ और मै ने तुम्हारे पुत्रो मे से नबी
होने के लिये और तुम्हारे कुछ जवानों मे
से नाज़ीर होने के लिये ठहराया। हे
इस्राएलियो, क्या यह सब सच नही है?
यहोवा की यह वाणी है। १२ परन्तु
तुम ने नाज़ीरों को दाखमधु पिलाया,
और नबियो को आज्ञा दी कि भविष्यद्वाणी
न करे ।।

१३ देखो, मै तुम को ऐसा दबाऊगा,
जैसी पूलों से भरी हुई गाड़ी नीचे को
दबाई जाती है*। १४ इसलिये वेग
दौडनेवाले को भाग जाने का स्थान न
मिलेगा, और सामर्थी का सामर्थ कुछ
काम न देगा, और न पराक्रमी अपना
प्राण बचा सकेगा; १५ धनुर्धारी खडा
न रह सकेगा, और फुर्ती से दौड़नेवाला
न बचेगा; सवार भी अपना प्राण न बचा
सकेगा; १६ और शूरवीरों मे जो अधिक
धीर हो, वह भी उस दिन नगा होकर
भाग जाएगा, यहोवा की यही वाणी है ।।

* वा तुम्हारे नीचे ऐसा दबा हूं जैसे गाडी जो पूलों से भरी हो दबी रहती है।

३ हे इस्राएलियो, यह वचन सुनो
जो यहोवा ने तुम्हारे विषय में
अर्थात् उस सारे कुल के विषय में कहा है
जिसे मै मिस्र देश से लाया हू २ पृथ्वी
के सारे कुलों मे से मै ने केवल तुम्ही पर
मन लगाया है, इस कारण मैं तुम्हारे
सारे अधर्म के कामों का दण्ड दूगा ।।

३ यदि दो मनुष्य परस्पर सहमत न
हों, तो क्या वे एक सग चल सकेंगे?
४ क्या सिह बिना आहेर पाए वन मे
गरजेंगे? क्या जवान सिंह बिना कुछ
पकडे अपनी मांद मे से गुर्राएगा?
५ क्या चिड़िया बिना फन्दा लगाए
फसेगी? क्या बिना कुछ फसे फन्दा
भूमि पर से उचकेगा? ६ क्या किसी
नगर मे नरसिगा फूकने पर लोग न
थरथराएगे? क्या यहोवा के बिना भेजे
किसी नगर मे कोई विपत्ति पड़ेगी?
७ इसी प्रकार से प्रभु यहोवा अपने दास
भविष्यद्वक्ताओं पर अपना मर्म बिना
प्रगट किए कुछ भी न करेगा। ८ सिंह
गरजा; कौन न डरेगा? परमेश्वर
यहोवा बोला, कौन भविष्यद्वाणी न
करेगा?

९ अशदोद के भवन और मिस्र देश के
राजभवन पर प्रचार करके कहो, सामरिया
के पहाडों पर इकट्ठे होकर देखो कि उस में
क्या ही बड़ा कोलाहल और उसके बीच
क्या ही अन्धेर के काम हो रहे हैं!
१० यहोवा की यह वाणी है, कि जो लोग
अपने भवनों मे उपद्रव और डकैती का धन
बटोर रखते है, वे सीधाई से काम करना
जानते ही नही। ११ इस कारण पर-
मेश्वर यहोवा यों कहता है, देश का घेरने-
वाला एक शत्रु होगा, और वह तेरा बल
तोड़ेगा, और तेरे भवन लूटे जाएंगे ।।

१२ यहोवा यों कहता है, जिस भांति चरवाहा सिंह के मुंह से दो टांगे वा कान का एक टुकड़ा छुड़ाता है, वैसे ही इस्राएली लोग, जो सामरिया में बिछौने के एक कोने वा रेशमी गद्दी पर बैठा करते हैं, वे भी छुड़ाए जाएंगे ।।

१३ सेनाओं के परमेश्वर, प्रभु यहोवा की यह वाणी है, देखो, और याकूब के
घराने से यह बात चिताकर कहो, १४ जिस
समय मैं इस्राएल को उसके अपराधों का दण्ड दूंगा, उसी समय मैं बेतेल की वेदियों को भी दण्ड दूंगा, और वेदी के सींग टूटकर
भूमि पर गिर पड़ेंगे। १५ और मैं जाड़े
के भवन को और धूपकाल के भवन, दोनों को गिराऊंगा; और हाथीदांत के बने भवन भी नाश होंगे, और बड़े बड़े घर नाश हो जाएंगे, यहोवा की यही वाणी है ।।

४ हे बाशान की गायो, यह वचन सुनो, तुम जो सामरिया पर्वत पर हो, जो कंगालों पर अन्धेर करती, और दरिद्रों को कुचल डालती हो, और अपने अपने पति
से कहती हो कि ला, दे हम पीएं! २ पर-
मेश्वर यहोवा अपनी पवित्रता की शपथ खाकर कहता है, देखो, तुम पर ऐसे दिन आनेवाले हैं, कि तुम कटियाओं से, और तुम्हारी सन्तान मछली की बन्सियों से खींच
लिए जाएंगे। ३ और तुम बाड़े के नाकों
से होकर सीधी निकल जाओगी और हर्म्मोन में डाली जाओगी, यहोवा की यही वाणी है ।।

४ बेतेल में आकर अपराध करो, और गिल्गाल में आकर बहुत से अपराध करो; अपने चढ़ावे भोर को, और अपने दशमांश
हर तीसरे दिन ले आया करो; ५ धन्य-
वादबलि खमीर मिलाकर चढ़ाओ, और अपने स्वेच्छाबलियों की चर्चा चलाकर उनका प्रचार करो; क्योंकि हे इस्राएलियो, ऐसा करना तुमको भावता है, परमेश्वर यहोवा की यही वाणी है ।।

६ मैं ने तो तुम्हारे सब नगरों में दांत की सफाई करा दी, और तुम्हारे सब स्थानों में रोटी की घटी की है, तौभी तुम मेरी ओर फिरकर न आए, यहोवा की यही वाणी है ।।

७ और जब कटनी के तीन महीने रह गए, तब मैं ने तुम्हारे लिये वर्षा न की, मैं ने एक नगर में जल बरसाकर दूसरे में न बरसाया; एक खेत में जल बरसा, और दूसरा खेत जिस में न बरसा, वह सूख गया।
८ इसलिये दो तीन नगरों के लोग पानी पीने को मारे मारे फिरते हुए एक ही नगर में आए, परन्तु तृप्त न हुए; तौभी तुम मेरी ओर न फिरे, यहोवा की यही वाणी है ।।

९ मैं ने तुमको लूह और गेरुई से मारा है; और जब तुम्हारी वाटिकाएं और दाख की बारियां, और अंजीर और जलपाई के वृक्ष बहुत हो गए, तब टिड्डियां उन्हें खा गईं; तौभी तुम मेरी ओर फिरकर न आए, यहोवा की यही वाणी है ।।

१० मैं ने तुम्हारे बीच में मिस्र देश की सी मरी फैलाई; मैं ने तुम्हारे घोड़ों को छिनवा कर तुम्हारे जवानों को तलवार से घात करा दिया; और तुम्हारी छावनी की दुर्गन्ध तुम्हारे पास पहुंचाई; तौभी तुम मेरी ओर फिरकर न आए, यहोवा की यही वाणी है ।।

११ मैं ने तुम में से कई एक को ऐसा उलट दिया, जैसे परमेश्वर ने सदोम और अमोरा को उलट दिया था, और तुम आग से निकाली हुई लुकटी के समान ठहरे;

तौभी तुम मेरी ओर फिरकर न आए,
यहोवा की यही वाणी है ।।
१२ इस कारण, हे इस्राएल, मैं तुझ से
ऐसा ही करूंगा, और इसलिये कि मैं तुझ
में यह काम करने पर हूं, हे इस्राएल, अपने
परमेश्वर के साम्हने आने के लिये तैयार
हो जा ।।
१३ देख, पहाड़ों का बनानेवाला और
पवन का सिरजनेवाला, और मनुष्य को
उसके मन का विचार बतानेवाला और
भोर को अन्धकार करनेवाला, और जो
पृथ्वी के ऊंचे स्थानों पर चलनेवाला है,
उसी का नाम सेनाओं का परमेश्वर यहोवा
है ।।

५ हे इस्राएल के घराने, इस विलाप
के गीत के वचन सुन जो मैं तुम्हारे
विषय में कहता हूं : २ इस्राएल की कुमारी
कन्या गिर गई, और फिर उठ न सकेगी;
वह अपनी ही भूमि पर पटक दी गई है,
और उसका उठानेवाला कोई नहीं ।।
३ क्योंकि परमेश्वर यहोवा यों कहता
है, जिस नगर से हजार निकलते थे, उस में
इस्राएल के घराने के सौ ही बचे रहेंगे,
और जिस से सौ निकलते थे, उस में दस
बचे रहेंगे ।।
४ यहोवा, इस्राएल के घराने से यों
कहता है, मेरी खोज में लगो, तब जीवित
रहोगे। ५ बेतेल की खोज में न लगो,
न गिल्गाल में प्रवेश करो, और न बेर्शेबा
को जाओ; क्योंकि गिल्गाल निश्चय बंधु-
आई में जाएगा, और बेतेल सूना पड़ेगा ।।
६ यहोवा की खोज करो, तब जीवित
रहोगे, नहीं तो वह यूसुफ के घराने पर आग
की नाईं भड़केगा, और वह उसे भस्म करेगी,
और बेतेल में कोई उसका बुझानेवाला
न होगा। ७ हे न्याय के बिगाड़नेवालो *
और धर्म को मिट्टी में मिलानेवालो !
८ जो कचपचिया और मृगशिरा का
बनानेवाला है, जो घोर अन्धकार को भोर
का प्रकाश बनाता है, जो दिन को अन्धकार
करके रात बना देता है, और समुद्र का
जल स्थल के ऊपर बहा देता है, उसका
नाम यहोवा है। ९ वह तुरन्त ही बलवन्त
को विनाश कर देता, और गढ़ का भी
सत्यानाश करता है ।।
१० जो सभा में † उलाहना देता है
उस से वे बैर रखते हैं, और खरी बात
बोलनेवाले से घृणा करते हैं। ११ तुम
जो कंगालों को लताड़ा करते, और भेंट
कहकर उन से अन्न हर लेते हो, इसलिये
जो घर तुम ने गढ़े हुए पत्थरों के बनाए हैं,
उन में रहने न पाओगे, और जो मन-
भावनी दाख की बारियां तुम ने लगाई
हैं, उनका दाखमधु न पीने पाओगे।
१२ क्योंकि मैं जानता हूं कि तुम्हारे पाप
भारी हैं। तुम धर्मी को सताते और घूस
लेते, और फाटक में दरिद्रों का न्याय
बिगाड़ते हो। १३ इस कारण जो बुद्धि-
मान् हो, वह ऐसे समय चुपका रहे, क्योंकि
समय बुरा है ।।
१४ हे लोगो, बुराई को नहीं, भलाई
को ढूंढ़ो, ताकि तुम जीवित रहो; और
तुम्हारा यह कहना सच ठहरे कि सेनाओं
का परमेश्वर यहोवा तुम्हारे संग है।
१५ बुराई से बैर और भलाई से प्रीति
रखो, और फाटक में न्याय को स्थिर
करो; क्या जाने सेनाओं का परमेश्वर
यहोवा यूसुफ के बचे हुओं पर अनुग्रह
करे ।।

* मूल में—न्याय को नागदौना बनाने।
† मूल में—फाटक।

१६ इस कारण सेनाओं का परमेश्वर,
प्रभु यहोवा यों कहता है, सब चौकों में रोना-
पीटना होगा; और सब सडकों में लोग
हाय, हाय, करेंगे! वे किसानों को शोक
करने के लिये, और जो लोग विलाप करने
में निपुण हैं, उन्हें रोने-पीटने को बुलाएंगे।
१७ और सब दाख की बारियों में रोना-
पीटना होगा, क्योंकि यहोवा यों कहता है,
मैं तुम्हारे बीच में से होकर जाऊंगा।।

१८ हाय तुम पर, जो यहोवा के दिन
की अभिलाषा करते हो! यहोवा के दिन से
तुम्हारा क्या लाभ होगा? वह तो उजि-
याले का नहीं, अन्धियारे का दिन होगा।
१९ जैसा कोई सिंह से भागे और उसे
भालू मिले, वा घर में आकर भीत पर
हाथ टेके और सांप उसको डसे। २० क्या
यह सच नहीं है कि यहोवा का दिन उजि-
याले का नहीं, वरन अन्धियारे ही का
होगा? हां, ऐसे घोर अन्धकार का जिस
में कुछ भी चमक न हो।।

२१ मैं तुम्हारे पर्वों से बैर रखता, और
उन्हें निकम्मा जानता हूं, और तुम्हारी महा-
सभाओं से मैं प्रसन्न नहीं*। २२ चाहे
तुम मेरे लिये होमबलि और अन्नबलि
चढाओ, तौभी मैं प्रसन्न न हूंगा, और
तुम्हारे पाले हुए पशुओं के मेलबलियों की
ओर न ताकूंगा। २३ अपने गीतों का
कोलाहल मुझ से दूर करो, तुम्हारी
सारंगियों का सुर मैं न सुनूंगा। २४ परन्तु
न्याय को नदी की नाईं, और धर्म महानद
की नाईं बहने दो।।

२५ हे इस्राएल के घराने, तुम जंगल
में चालीस वर्ष तक पशुबलि और अन्नबलि
क्या मुझी को चढ़ाते रहे? २६ नहीं, तुम
तो अपने राजा का तम्बू, और अपनी मूरतों
की चरणपीठ, और अपने देवता का तारा
लिए फिरते रहे। २७ इस कारण मैं तुम
को दमिश्क के उस पार बंधुआई में कर
दूंगा, सेनाओं के परमेश्वर यहोवा का यही
वचन है।।

६ हाय उन पर जो सिय्योन में सुख
से रहते, और उन पर जो सामरिया
के पर्वत पर निश्चिन्त रहते हैं, वे जो श्रेष्ठ
जाति में प्रसिद्ध हैं, जिन के पास इस्राएल
का घराना आता है! २ कलने नगर को
जाकर देखो, और वहां से हमात नाम बड़े
नगर को जाओ, फिर पलिश्तियों के गत
नगर को जाओ। क्या वे इन राज्यों से
उत्तम हैं? क्या उनका देश तुम्हारे देश से
कुछ बडा है? ३ तुम बुरे दिन को दूर कर
देते, और उपद्रव की गद्दी को निकट ले
आते हो।।

४ तुम हाथी दांत के पलंगों पर लेटते,
और अपने अपने बिछौने पर पांव फैलाए
सोते हो, और भेड़-बकरियों में से मेम्ने और
गौशालाओं में से बछड़े खाते हो। ५ तुम
सारंगी के साथ गीत गाते, और दाऊद की
नाईं भांति भांति के बाजे बुद्धि से निकालते
हो, ६ और कटोरों में से दाखमधु पीते,
और उत्तम उत्तम तेल लगाते हो, परन्तु
यूसुफ पर आनेवाली विपत्ति का हाल
सुनकर शोकित नहीं होते! ७ इस कारण
वे अब बंधुआई में पहिले जाएंगे, और जो
पांव फैलाए सोते थे, उनकी धूम जाती
रहेगी।।

८ सेनाओं के परमेश्वर यहोवा की
यह वाणी है, (परमेश्वर यहोवा ने अपनी
ही शपथ खाकर कहा है): जिस पर याकूब
घमण्ड करता है, उस से मैं घृणा, और

* मूल में—मैं न सूंघूंगा।

उसके राजभवनों से बैर रखता हूं; और मैं इस नगर को उस सब समेत जो उस में है, शत्रु के वश में कर दूंगा ।।

९ और यदि किसी घर में दस पुरुष बचे रहें, तौभी वे मर जाएंगे। १० और जब किसी का चचा, जो उसका जलानेवाला हो, उसकी हड्डियों को घर से निकालने के लिये उठाएगा, और जो घर के कोने में हो उस से कहेगा, क्या तेरे पास कोई और है? तब वह कहेगा, कोई नहीं, तब वह कहेगा, चुप रह! हमें यहोवा का नाम नहीं लेना चाहिए ।।

११ क्योंकि यहोवा की आज्ञा से बड़े घर में छेद, और छोटे घर में दरार होगी। १२ क्या घोड़े चट्टान पर दौड़ें? क्या कोई ऐसे स्थान में बैलों से जोतें जहां तुम लोगों ने न्याय को विष से, और धर्म के फल को कड़वे फल से बदल डाला है? १३ तुम ऐसी वस्तु के कारण आनन्द करते हो जो व्यर्थ है; और कहते हो, क्या हम अपने ही यत्न से सामर्थी नहीं हो गए? १४ इस कारण सेनाओं के परमेश्वर यहोवा की यह वाणी है, हे इस्राएल के घराने, देख, मैं तुम्हारे विरुद्ध एक ऐसी जाति खड़ी करूंगा, जो हमात की घाटी से लेकर अराबा की नदी तक तुमको संकट में डालेगी ।।

७ परमेश्वर यहोवा ने मुझे यह दिखाया, और मैं क्या देखता हूं कि उस ने पिछली घास के उगने के आरम्भ में टिड्डियां उत्पन्न कीं; और वह राजा की कटनी के बाद की पिछली घास थी। २ जब वे घास खा चुकीं, तब मैं ने कहा, हे परमेश्वर यहोवा, क्षमा कर! नहीं तो याकूब कैसे स्थिर रह सकेगा? वह कितना निर्बल* है! ३ इसके विषय में यहोवा पछताया, और उस ने कहा, ऐसी बात अब न होगी ।।

४ परमेश्वर यहोवा ने मुझे यह दिखाया: और क्या देखता हूं कि परमेश्वर यहोवा ने आग के द्वारा मुकद्दमा लड़ने को पुकारा, और उस आग से महासागर सूख गया, और देश भी भस्म हुआ चाहता था। ५ तब मैं ने कहा, हे परमेश्वर यहोवा, थम जा! नहीं तो याकूब कैसे स्थिर रह सकेगा? वह कैसा निर्बल* है। ६ इसके विषय में भी यहोवा पछताया, और परमेश्वर यहोवा ने कहा, ऐसी बात फिर न होगी ।।

७ उस ने मुझे यह भी दिखाया: मैं ने देखा कि प्रभु साहुल लगाकर बनाई हुई किसी भीत पर खड़ा है, और उसके हाथ में साहुल है। ८ और यहोवा ने मुझ से कहा, हे आमोस, तुझे क्या देख पड़ता है? मैं ने कहा, एक साहुल। तब परमेश्वर ने कहा, देख, मैं अपनी प्रजा इस्राएल के बीच में साहुल लगाऊंगा। ९ मैं अब उनको न छोड़ूंगा। इसहाक के ऊंचे स्थान उजाड़, और इस्राएल के पवित्रस्थान सुनसान हो जाएंगे, और मैं यारोबाम के घराने पर तलवार खींचे हुए चढ़ाई करूंगा ।।

१० तब बेतेल के याजक अमस्याह ने इस्राएल के राजा यारोबाम के पास कहला भेजा, कि, आमोस ने इस्राएल के घराने के बीच में तुझ से राजद्रोह की गोष्ठी की है; उसके सारे वचनों को देश नहीं सह सकता। ११ क्योंकि आमोस यों कहता है, कि, यारोबाम तलवार से मारा जाएगा, और

* मूल में—छोटा।

इस्राएल अपनी भूमि पर से निश्चय बंधु-
आई में जाएगा ।।
१२ और अमस्याह ने आमोस से कहा, हे
दर्शी, यहां से निकलकर यहूदा देश में भाग
जा, और वहीं रोटी खाया कर, और वहीं
भविष्यद्वाणी किया कर; १३ परन्तु बेतेल
में फिर कभी भविष्यद्वाणी न करना,
क्योंकि यह राजा का पवित्रस्थान और
राज-नगर है। १४ आमोस ने उत्तर देकर
अमस्याह से कहा, मैं न तो भविष्यद्वक्ता
था, और न भविष्यद्वक्ता का बेटा; मैं तो
गाय-बैल का चरवाहा, और गूलर के वृक्षों
का छांटनेहारा था, १५ और यहोवा ने
मुझे भेड़-बकरियों के पीछे पीछे फिरने से
बुलाकर कहा, जा, मेरी प्रजा इस्राएल से
भविष्यद्वाणी कर। १६ इसलिये अब तू
यहोवा का वचन सुन, तू कहता है कि
इस्राएल के विरुद्ध भविष्यद्वाणी मत कर;
और इसहाक के घराने के विरुद्ध बार बार
वचन मत सुना*। १७ इस कारण
यहोवा यों कहता है, तेरी स्त्री नगर में
वेश्या हो जाएगी, और तेरे बेटे-बेटियां
तलवार से मारी जाएंगीं, और तेरी भूमि
डोरी डालकर बांट ली जाएगी; और तू
आप अशुद्ध देश में मरेगा, और
इस्राएल अपनी भूमि पर से निश्चय
बंधुआई में जाएगा ।।

८ परमेश्वर यहोवा ने मुझ को यों
दिखाया : कि, धूपकाल के फलों से
भरी हुई एक टोकरी है। २ और उस ने
कहा, हे आमोस, तुझे क्या देख पड़ता है?
मैं ने कहा, धूपकाल के फलों से भरी एक
टोकरी। तब यहोवा ने मुझ से कहा, मेरी
प्रजा इस्राएल का अन्त आ गया है; मैं अब

* मूल में—हाहाकार करेंगे।

उसको और न छोड़ूंगा। ३ परमेश्वर
यहोवा की वाणी है, कि उस दिन राज-
मन्दिर के गीत हाहाकार* में बदल
जाएंगे, और लोथों का बड़ा ढेर लगेगा;
और सब स्थानों में वे चुपचाप फेंक दी
जाएंगी ।।
४ यह सुनो, तुम जो दरिद्रों को निगलना
और देश के नम्र लोगों को नाश करना
चाहते हो, ५ जो कहते हो नया चांद कब
बीतेगा कि हम अन्न बेच सकें? और
विश्रामदिन कब बीतेगा, कि हम अन्न के
खत्ते खोलकर एपा को छोटा और शेकेल
को भारी कर दें, और छल से दण्डी मारें,
६ कि हम कंगालों को रुपया देकर, और
दरिद्रों को एक जोड़ी जूतियां देकर मोल
लें, और निकम्मा अन्न बेचें?
७ यहोवा, जिस पर याकूब को घमण्ड
करना उचित है, वही अपनी शपथ खाकर
कहता है, मैं तुम्हारे किसी काम को कभी
न भूलूंगा। ८ क्या इस कारण भूमि न
कांपेगी? और क्या उन पर के सब रहने-
वाले विलाप न करेंगे? यह देश सब का
सब मिस्र की नील नदी के समान होगा,
जो बढ़ती है, फिर लहरें मारती, और घट
जाती है ।।
९ परमेश्वर यहोवा की यह वाणी है,
उस समय मैं सूर्य को दोपहर के समय अस्त
करूंगा, और इस देश को दिन दुपहरी
अन्धियारा कर दूंगा। १० मैं तुम्हारे पर्वों
के उत्सव को दूर करके विलाप कराऊंगा,
और तुम्हारे सब गीतों को दूर करके विलाप
के गीत गवाऊंगा; मैं तुम सब की कटि में
टाट बंधाऊंगा, और तुम सब के सिरों को
मुड़ाऊंगा, और ऐसा विलाप कराऊंगा

* मूल में—हाहाकार करेंगे।

जैसा एकलौते के लिये होता है, और उसका
अन्त कठिन दुःख के दिन का सा होगा * ॥
११ परमेश्वर यहोवा की यह वाणी है,
देखो, ऐसे दिन आते हैं, जब मैं इस देश में
महंगी करूंगा; उस में न तो अन्न की भूख
और न पानी की प्यास होगी, परन्तु यहोवा
के वचनों के सुनने ही की भूख प्यास होगी।
१२ और लोग यहोवा के वचन की खोज में
समुद्र से समुद्र तक और उत्तर से पूरब तक
मारे मारे फिरेंगे, परन्तु उसको न पाएंगे ॥
१३ उस समय सुन्दर कुमारियां और
जवान पुरुष दोनों प्यास के मारे मूर्छा
खाएंगे। १४ जो लोग सामरिया के पाप-
मूल देवता की शपथ खाते हैं, और जो कहते
हैं कि दान के † देवता के जीवन की शपथ,
और बेर्शेबा के पन्थ की शपथ, वे सब गिर
पड़ेंगे, और फिर न उठेंगे ॥

९ मैं ने प्रभु को वेदी के ऊपर खड़ा
देखा, और उस ने कहा, खम्भे की
कगनियों पर मार जिस से डेवढ़ियां हिलें,
और उनको सब लोगों के सिर पर गिराकर
टुकड़े टुकड़े कर; और जो नाश होने से
बचें, उन्हें मैं तलवार से घात करूंगा; उन
में से एक भी न भाग निकलेगा, और जो
अपने को बचाए, वह बचने न पाएगा ॥
२ क्योंकि चाहे वे खोदकर अधोलोक
में उतर जाएं, तो वहां से मैं हाथ बढ़ाकर
उन्हें लाऊंगा, चाहे वे आकाश पर चढ़
जाएं, तो वहां से मैं उन्हें उतार लाऊंगा।
३ चाहे वे कर्म्मेल में छिप जाएं, परन्तु वहां
भी मैं उन्हें ढूंढ़-ढूंढ़कर पकड़ लूंगा, और
चाहे वे समुद्र की थाह में मेरी दृष्टि से ओट
हों, वहां भी मैं सर्प को उन्हें डसने की

* मूल में—कड़वा दिन।
† मूल में—हे दान तेरे।

आज्ञा दूंगा। ४ और चाहे शत्रु उन्हें हांक-
कर बंधुआई में ले जाएं, वहां भी मैं आज्ञा
देकर तलवार से उन्हें घात कराऊंगा;
और मैं उन पर भलाई करने के लिये नहीं,
बुराई ही करने के लिये दृष्टि करूंगा ॥
५ सेनाओं के परमेश्वर यहोवा के
स्पर्श करने से पृथ्वी पिघलती है, और उसके
सारे रहनेवाले विलाप करते हैं; और वह
सब की सब मिस्र की नदी के समान हो
जाती है, जो बढ़ती है फिर लहरें मारती,
और घट जाती है। ६ जो आकाश में
अपनी कोठरियां बनाता, और अपने
आकाशमण्डल की नेव पृथ्वी पर डालता,
और समुद्र का जल धरती पर बहा देता
है, उसी का नाम यहोवा है ॥
७ हे इस्राएलियो, यहोवा की यह वाणी
है, क्या तुम मेरे लेखे कूशियों के समान नहीं
हो? क्या मैं इस्राएल को मिस्र देश से और
पलिश्तियों को कप्तोर में नहीं निकाल
लाया? और अरामियों को कीर से नहीं
लाया? ८ देखो, परमेश्वर यहोवा की
दृष्टि इस पाप-मय राज्य पर लगी है, और
मैं इसको धरती पर से नाश करूंगा; तौभी
मैं पूरी रीति से याकूब के घराने को नाश
न करूंगा, यहोवा की यही वाणी है।
९ मेरी आज्ञा से इस्राएल का घराना सब
जातियों में ऐसा चाला जाएगा जैसा अन्न
चलनी में चाला जाता है, परन्तु उसका एक
भी पुष्ट दाना भूमि पर न गिरेगा।
१० मेरी प्रजा में के सब पापी जो कहते
हैं कि वह विपत्ति हम पर न पड़ेगी, और
न हमें घेरेगी, वे सब तलवार से मारे
जाएंगे ॥
११ उस समय मैं दाऊद की गिरी हुई
झोंपड़ी को खड़ा करूंगा, और उसके
बाड़े के नाकों को सुधारूंगा, और उसके

खण्डहरों को फिर बनाऊंगा, और जैसा
वह प्राचीनकाल में था, उसको वैसा ही बना
दूंगा; १२ जिस से वे बचे हुए एदोमियों
को वरन सब अन्यजातियों को जो मेरी
कहलाती हैं, अपने अधिकार में लें, यहोवा
जो यह काम पूरा करता है, उसकी यही
वाणी है ।।

१३ यहोवा की यह भी वाणी है, देखो,
ऐसे दिन आते हैं, कि हल जोतनेवाला
लवनेवाले को और दाख रौंदनेवाला बीज
बोनेवाले को जा लेगा; और पहाड़ों से नया
दाखमधु टपकने लगेगा, और सब पहाड़ियों
से बह निकलेगा। १४ मैं अपनी प्रजा
इस्राएल के बंधुओं को फेर ले आऊंगा,
और वे उजड़े हुए नगरों को सुधारकर
उन में बसेंगे, वे दाख की बारियां लगाकर
दाखमधु पीएंगे, और बगीचे लगाकर उनके
फल खाएंगे। १५ मैं उन्हें, उन्हीं की
भूमि में बोऊंगा, और वे अपनी भूमि में से
जो मैं ने उन्हें दी है, फिर कभी उखाड़े
न जाएंगे, तुम्हारे परमेश्वर यहोवा का
यही वचन है ।।

---

# ओबद्याह

१ ओबद्याह का दर्शन ।।
हम लोगों ने यहोवा की ओर से
समाचार सुना है, और एक दूत अन्यजातियों
में यह कहने को भेजा गया है : २ उठो!
हम उस से लड़ने को उठें! मैं तुझे जातियों
में छोटा कर दूंगा, तू बहुत तुच्छ गिना
जाएगा। ३ हे पहाड़ों की दरारों में बसने-
वाले, हे ऊंचे स्थान में रहनेवाले, तेरे अभि-
मान ने तुझे धोखा दिया है; तू मन में
कहता है, ४ कौन मुझे भूमि पर उतार
देगा? परन्तु चाहे तू उकाब की नाईं ऊंचा
उड़ता हो, वरन तारागण के बीच अपना
घोंसला बनाए हो, तौभी मैं तुझे वहां से
नीचे गिराऊंगा, यहोवा की यही वाणी है ।।

५ यदि चोर-डाकू रात को तेरे पास
आते, (हाय, तू कैसे मिटा दिया गया है!)
तो क्या वे चुराए हुए धन से तृप्त होकर चले
न जाते? और यदि दाख के तोड़नेवाले
तेरे पास आते, तो क्या वे कहीं कहीं दाख
न छोड़ जाते? ६ परन्तु एसाव का धन
कैसे खोजकर लूटा गया है, उसका गुप्त
धन कैसे पता लगा लगाकर निकाला गया
है! ७ जितनों ने तुझ से वाचा बान्धी
थी, उन सभों ने तुझे सिवाने तक ढकेल
दिया है, जो लोग तुझ से मेल रखते थे,
वे तुझ को धोखा देकर तुझ पर प्रबल हुए
हैं; और जो तेरी रोटी खाते हैं, वे तेरे लिये
फन्दा लगाते हैं—उस में कुछ समझ नहीं
है। ८ यहोवा की यह वाणी है, क्या मैं उस
समय एदोम में से बुद्धिमानों को, और एसाव
के पहाड़ में से चतुराई को नाश न करूंगा?
९ और हे तेमान, तेरे शूरवीरों का मन
कच्चा हो जाएगा, और यों एसाव के पहाड़
पर का हर एक पुरुष घात होकर नाश हो

जाएगा। १० हे एसाव, उस उपद्रव के
कारण जो तू ने अपने भाई याकूब पर किया,
तू लज्जा से ढंपेगा; और सदा के लिये नाश
हो जाएगा। ११ जिस दिन परदेशी लोग
उसकी धन सम्पत्ति छीनकर ले गए, और
बिराने लोगों ने उसके फाटकों से घुसकर
यरूशलेम पर चिट्ठी डाली, उस दिन तू भी
उन मे से एक था। १२ परन्तु तुझे उचित
न था कि तू अपने भाई के दिन में, अर्थात्
उसकी विपत्ति के दिन मे उसकी ओर
देखता रहता, और यहूदियों के नाश होने के
दिन उनके ऊपर आनन्द करता, और उनके
संकट के दिन बड़ा बोल बोलता। १३ तुझे
उचित न था कि मेरी प्रजा की विपत्ति के
दिन तू उसके फाटक से घुसता, और उसकी
विपत्ति के दिन उसकी दुर्दशा को देखता
रहता, और उसकी विपत्ति के दिन उसकी
धन सम्पत्ति पर हाथ लगाता। १४ तुझे
उचित न था कि तिरमुहाने पर उसके
भागनेवालो को मार डालने के लिये खडा
होता, और सकट के दिन उसके बचे हुओ
को पकड़ाता।।

१५ क्योंकि सारी अन्यजातियो पर
यहोवा के दिन का आना निकट है। जैसा
तू ने किया है, वैसा ही तुझ से भी किया
जाएगा, तेरा व्यवहार लौटकर तेरे ही सिर
पर पडेगा। १६ जिस प्रकार तू ने मेरे
पवित्र पर्वत पर पिया, उसी प्रकार से सारी
अन्यजातियां लगातार पीती रहेंगी, वरन
वे सुड़क-सुड़ककर पीएंगी, और ऐसी हो
जाएगी जैसी कभी हुई ही नही। १७ परन्तु
उस समय सिय्योन पर्वत पर बचे हुए लोग
रहेंगे, और वह पवित्रस्थान ठहरेगा; और
याकूब का घराना अपने निज भागों का
अधिकारी होगा। १८ तब याकूब का
घराना आग, और यूसुफ का घराना लौ,
और एसाव का घराना खूटी बनेगा; और
वे उन में आग लगाकर उनको भस्म
करेंगे, और एसाव के घराने का कोई न
बचेगा; क्योंकि यहोवा ही ने ऐसा कहा
है।।

१९ दक्खिन देश के लोग एसाव के
पहाड के अधिकारी हो जाएगे, और नीचे
के देश के लोग पलिश्तियो के अधिकारी
होंगे; और यहूदी, एप्रैम और सामरिया के
दिहात को अपने भाग मे कर लेंगे, और
बिन्यामीन गिलाद का अधिकारी होगा।
२० इस्राएलियो के उस दल मे मे जो लोग
बधुआई मे जाकर कनानियों के बीच
सारपत तक रहते हैं, और यरूशलेमियों में
से जो लोग बधुआई मे जाकर सपाराद मे
रहते है, वे सब दक्खिन देश के नगरों के
अधिकारी हो जाएगे। २१ और उद्धार
करनेवाले एसाव के पहाड़ का न्याय करने
के लिये सिय्योन पर्वत पर चढ आएगे, और
राज्य यहोवा ही का हो जाएगा।।

# योना

१ यहोवा का यह वचन अमित्तै के
पुत्र योना के पास पहुंचा, २ उठकर
उस बड़े नगर नीनवे को जा, और उसके
विरुद्ध प्रचार कर; क्योंकि उसकी बुराई
मेरी दृष्टि में बढ़ गई है *। ३ परन्तु योना
यहोवा के सम्मुख से तर्शीश को भाग जाने
के लिये उठा, और यापो नगर को जाकर
तर्शीश जानेवाला एक जहाज़ पाया; और
भाड़ा देकर उस पर चढ़ † गया कि उनके
साथ होकर यहोवा के सम्मुख से तर्शीश को
चला जाए।।

४ तब यहोवा ने समुद्र में एक प्रचण्ड
आंधी चलाई, और समुद्र में बड़ी आंधी उठी,
यहां तक कि जहाज़ टूटने पर था। ५ तब
मल्लाह लोग डरकर अपने अपने देवता की
दोहाई देने लगे, और जहाज़ में जो ब्योपार
की सामग्री थी उसे समुद्र में फेंकने लगे कि
जहाज़ हल्का हो जाए। परन्तु योना जहाज़
के निचले भाग में उतरकर सो गया था,
और गहरी नींद में पड़ा हुआ था। ६ तब
मांझी उसके निकट आकर कहने लगा, तू
भारी नींद में पड़ा हुआ क्या करता है?
उठ, अपने देवता की दोहाई दे! सम्भव है
कि परमेश्वर हमारी चिन्ता करे, और
हमारा नाश न हो।।

७ तब उन्हों ने आपस में कहा, आओ,
हम चिट्ठी डालकर जान लें कि यह विपत्ति
हम पर किस के कारण पड़ी है। तब उन्हों
ने चिट्ठी डाली, और चिट्ठी योना के नाम पर
निकली। ८ तब उन्हों ने उस से कहा, हमें
बता कि किस के कारण यह विपत्ति हम
पर पड़ी है? तेरा उद्यम क्या है? और
तू कहां से आया है? तू किस देश और
किस जाति का है? ९ उस ने उन से कहा,
मैं इब्री हूं; और स्वर्ग का परमेश्वर यहोवा
जिस ने जल स्थल दोनों को बनाया है, उसी
का भय मानता हूं। १० तब वे निपट
डर गए, और उस से कहने लगे, तू ने
यह क्या किया है? वे जान गए थे कि
वह यहोवा के सम्मुख से भाग आया है;
क्योंकि उस ने आप ही उनको बता दिया
था।।

११ तब उन्हों ने उस से पूछा, हम तेरे
साथ क्या करें जिस से समुद्र शान्त हो
जाए? उस समय समुद्र की लहरें बढ़ती
ही जाती थीं। १२ उस ने उन से कहा,
मुझे उठाकर समुद्र में फेंक दो; तब
समुद्र शान्त पड़ जाएगा, क्योंकि मैं
जानता हूं, कि यह भारी आंधी तुम्हारे
ऊपर मेरे ही कारण आई है। १३ तौभी
वे बड़े यत्न से खेते रहे कि उसको किनारे
पर लगाएं, परन्तु पहुंच न सके, क्योंकि
समुद्र की लहरें उनके विरुद्ध बढ़ती ही
जाती थीं। १४ तब उन्हों ने यहोवा
को पुकारकर कहा, हे यहोवा हम बिनती
करते हैं, कि इस पुरुष के प्राण की सन्ती
हमारा नाश न हो, और न हमें निर्दोष की
हत्या का दोषी ठहरा; क्योंकि हे यहोवा,
जो कुछ तेरी इच्छा थी वही तू ने किया है।
१५ तब उन्हों ने योना को उठाकर समुद्र
में फेंक दिया; और समुद्र की भयानक
लहरें थम गईं। १६ तब उन मनुष्यों ने

* मूल में—चढ़ आई है।
† मूल में—उस में उतरा।

यहोवा का बहुत ही भय माना, और उसको
भेंट चढ़ाई और मन्नतें मानीं ।।

१७ यहोवा ने एक बड़ा सा मगरमच्छ
ठहराया था कि योना को निगल ले; और
योना उस मगरमच्छ के पेट मे तीन दिन
और तीन रात पडा रहा ।।

२ तब योना ने उमके पेट मे से अपने
परमेश्वर यहोवा से प्रार्थना करके
कहा,

२ मैं ने संकट मे पड़े हुए यहोवा की
दोहाई दी,
और उस ने मेरी सुन ली है;
अघोलोक के उदर मे से मैं चिल्ला
उठा,
और तू ने मेरी सुन ली।
३ तू ने मुझे गहिरे सागर में समुद्र की
थाह तक डाल दिया;
और मैं धाराओं के बीच मे पड़ा था,
तेरी भड़काई हुई सब तरंग और
लहरें मेरे ऊपर से बह गईं।
४ तब मैं ने कहा, मैं तेरे साम्हने से
निकाल दिया गया हूं;
तौभी तेरे पवित्र मन्दिर की ओर फिर
ताकूंगा।
५ मैं जल से यहां तक घिरा हुआ था
कि मेरे प्राण निकले जाते थे;
गहिरा सागर मेरे चारों ओर था,
और मेरे सिर मे सिवार लिपटा हुआ
था।
६ मैं पहाड़ों की जड़ तक पहुच गया
था;
मैं सदा के लिये भूमि मे बन्द हो
गया था;
तौभी हे मेरे परमेश्वर यहोवा, तू ने
मेरे प्राणों को गड़हे में से उठाया है।
७ जब मैं मूर्छा खाने लगा, तब मैं ने
यहोवा को स्मरण किया;
और मेरी प्रार्थना तेरे पास वरन तेरे
पवित्र मन्दिर मे पहुंच गई।
८ जो लोग धोखे की व्यर्थ वस्तुओं पर
मन लगाते हैं,
वे अपने करुणानिधान को छोड़ देते
है।
९ परन्तु मैं ऊंचे शब्द से धन्यवाद करके
तुझे बलिदान चढ़ाऊंगा,
जो मन्नत मैं ने मानी, उसको पूरी
करूंगा।
उद्धार यहोवा ही से होता है!
१० और यहोवा ने मगरमच्छ को आज्ञा
दी,
और उस ने योना को स्थल पर उगल
दिया ।।

३ तब यहोवा का यह वचन दूसरी
बार योना के पास पहुंचा, २ उठकर
उस बड़े नगर नीनवे को जा, और जो बात
मैं तुझ से कहूंगा, उसका उस मे प्रचार कर।
३ तब योना यहोवा के वचन के अनुसार
नीनवे को गया। नीनवे एक बहुत बड़ा
नगर था, वह तीन दिन की यात्रा का था।
४ और योना ने नगर मे प्रवेश करके एक
दिन की यात्रा पूरी की, और यह प्रचार
करता गया, अब मे चालीस दिन के बीतने
पर नीनवे उलट दिया जाएगा। ५ तब
नीनवे के मनुष्यों ने परमेश्वर के वचन की
प्रतीति की; और उपवास का प्रचार किया
गया और बड़े से लेकर छोटे तक सभों ने
टाट ओढ़ा ।।

६ तब यह समाचार नीनवे के राजा के
कान में पहुंचा; और उस ने सिंहासन पर
से उठ, अपना राजकीय ओढ़ना उतारकर

टाट ओढ़ लिया, और राख पर बैठ गया।
७ और राजा ने प्रधानों से सम्मति लेकर
नीनवे में इस आज्ञा का ढिंढोरा पिटवाया,
कि क्या मनुष्य, क्या गाय-बैल, क्या भेड़-
बकरी, या और पशु, कोई कुछ भी न
खाएं; वे न खाएं और न पानी पीवें।
८ और मनुष्य और पशु दोनों टाट ओढ़ें,
और वे परमेश्वर की दोहाई चिल्ला-चिल्ला
कर दें; और अपने कुमार्ग से फिरें; और
उस उपद्रव से, जो वे करते हैं, पश्चात्ताप
करें। ९ सम्भव है, परमेश्वर दया करे
और अपनी इच्छा बदल दे, और उसका
भडका हुआ कोप शान्त हो जाए और हम
नाश होने से बच जाएं॥

१० जब परमेश्वर ने उनके कामों को
देखा, कि वे कुमार्ग से फिर रहे हैं, तब
परमेश्वर ने अपनी इच्छा बदल दी, और
उनकी जो हानि करने की ठानी थी, उसको
न किया॥

४ यह बात योना को बहुत ही बुरी
लगी, और उसका क्रोध भड़का।
२ और उस ने यहोवा से यह कहकर प्रार्थना
की, हे यहोवा जब मैं अपने देश में था, तब
क्या मैं यही बात न कहता था? इसी
कारण मैं ने तेरी आज्ञा सुनते ही तर्शीश को
भाग जाने के लिये फुर्ती की; क्योंकि मैं
जानता था कि तू अनुग्रहकारी और दयालु
परमेश्वर है, और विलम्ब से कोप करने-
वाला करुणानिधान है, और दुःख देने से
प्रसन्न नहीं होता। ३ सो अब हे यहोवा,
मेरा प्राण ले ले; क्योंकि मेरे लिये जीवित
रहने से मरना ही भला है। ४ यहोवा ने
कहा, तेरा जो क्रोध भड़का है, क्या वह
उचित है? ५ इस पर योना उस नगर से
निकलकर, उसकी पूरब ओर बैठ गया;
और वहां एक छप्पर बनाकर उसकी छाया
में बैठा हुआ यह देखने लगा कि नगर को
क्या होगा?

६ तब यहोवा परमेश्वर ने एक रेंड़ का
पेड़ उगाकर ऐसा बढ़ाया कि योना के सिर
पर छाया हो, जिस से उसका दुःख दूर हो।
योना उस रेंड़ के पेड़ के कारण बहुत ही
आनन्दित हुआ। ७ बिहान को जब पौ
फटने लगी, तब परमेश्वर ने एक कीड़े को
भेजा, जिस ने रेंड़ का पेड़ ऐसा काटा कि
वह सूख गया। ८ जब सूर्य उगा, तब
परमेश्वर ने पुरवाई बहाकर लू चलाई,
और घाम योना के सिर पर ऐसा लगा कि
वह मूर्च्छा खाने लगा; और उस ने यह
कहकर मृत्यु मांगी, मेरे लिये जीवित रहने
से मरना ही अच्छा है। ९ परमेश्वर ने
योना से कहा, तेरा क्रोध, जो रेंड़ के
पेड़ के कारण भड़का है, क्या वह उचित
है? उस ने कहा, हां, मेरा जो क्रोध
भड़का है वह अच्छा ही है, वरन क्रोध के
मारे मरना भी अच्छा होता। १० तब
यहोवा ने कहा, जिस रेंड़ के पेड के
लिये तू ने कुछ परिश्रम नहीं किया,
न उसको बढ़ाया, जो एक ही रात में
हुआ, और एक ही रात में नाश भी
हुआ; उस पर तू ने तरस खाई है।
११ फिर यह बड़ा नगर नीनवे, जिस में
एक लाख बीस हजार से अधिक मनुष्य हैं
जो अपने दहिने बाएं हाथों का भेद नहीं
पहिचानते, और बहुत घरैलू पशु भी उस
में रहते हैं, तो क्या मैं उस पर तरस न
खाऊं?

# मीका

१ यहोवा का वचन, जो यहूदा के
राजा योताम, आहाज और हिज-
किय्याह के दिनों में मीका मोरेशेती को
पहुंचा, जिस को उस ने शोमरोन और
यरूशलेम के विषय में पाया ।।

२ हे जाति-जाति के सब लोगो, सुनो !
हे पृथ्वी तू उस सब समेत जो तुझ मे हैं,
ध्यान दे ! और प्रभु यहोवा तुम्हारे विरुद्ध,
वरन परमेश्वर अपने पवित्र मन्दिर मे से
तुम पर साक्षी दे । ३ क्योंकि देख, यहोवा
अपने पवित्रस्थान से बाहर निकल रहा है,
और वह उतरकर पृथ्वी के ऊंचे स्थानों पर
चलेगा । ४ और पहाड़ उसके नीचे गल
जाएंगे, और तराई ऐसे फटेंगी, जैसे मोम
आग की आंच से, और पानी जो घाट से
नीचे बहता है । ५ यह सब याकूब के
अपराध, और इस्राएल के घराने के पाप के
कारण से होता है । याकूब का अपराध
क्या है ? क्या सामरिया नही ? और यहूदा
के ऊंचे स्थान क्या है ? क्या यरूशलेम
नही ? ६ इस कारण मै सामरिया को
मैदान के खेत का ढेर कर दूंगा, और दाख
का बगीचा बनाऊंगा ; और मै उसके पत्थरों
को खड्ड मे लुढ़का दूंगा, और उसकी नेव
उखाड़ दूंगा । ७ उसकी सब खुदी हुई
मूरतें टुकड़े टुकड़े की जाएंगी; और जो
कुछ उस ने छिनाला करके कमाया है
वह आग से भस्म किया जाएगा, और
उसकी सब प्रतिमाओं को मैं चकनाचूर
करूंगा; क्योंकि छिनाले ही की कमाई
से उस ने उनको संचय किया है, और
वह फिर छिनाले की सी कमाई हो
जाएगी ।।

८ इस कारण मैं छाती पीटकर हाय,
हाय, करूंगा; मै लुटा हुआ सा और नंगा
चला फिरा करूंगा; मैं गीदड़ों की नाईं
चिल्लाऊंगा, और शुतुर्मुर्गों की नाईं रोऊंगा ।
९ क्योंकि उसका घाव असाध्य है; और
विपत्ति यहूदा पर भी आ पड़ी, वरन वह
मेरे जातिभाइयों पर पड़कर यरूशलेम के
फाटक तक पहुंच गई है ।।

१० गात नगर में इसकी चर्चा मत
करो, और मत रोओ; बेतआप्रा * मे धूलि
में लोटपोट करो । ११ हे शापीर की
रहनेवाली नंगी होकर निर्लज चली जा;
सानान † की रहनेवाली नहीं निकल
सकती; बेतेसेल के रोने पीटने के कारण
उसका शरणस्थान तुम से ले लिया जाएगा ।
१२ क्योंकि मारोत की रहनेवाली तो
कुशल की बाट जोहते-जोहते तड़प गई है,
क्योंकि यहोवा की ओर से यरूशलेम के
फाटक तक विपत्ति आ पहुची है । १३ हे
लाकीश की रहनेवाली अपने रथों मे वेग
चलनेवाले घोड़े जोत; तुझी से सिय्योन की
प्रजा के ‡ पाप का आरम्भ हुआ, क्योंकि
इस्राएल के अपराध तुझी में पाए गए ।
१४ इस कारण तू गात के मोरेशेत को
दान देकर दूर कर देगा; अकजीब § के घर

* अर्थात् धूलि के घर।
† अर्थात् निकलना।
‡ मूल में—सिय्योन की बेटी का।
§ अर्थात् धोखे।

से इस्राएल के राजा धोखा ही खाएंगे।
१५ हे मारेशा की रहनेवाली मैं फिर तुझ
पर एक अधिकारी ठहराऊंगा, और
इस्राएल के प्रतिष्ठित लोगों को* अदुल्लाम
में आना पड़ेगा। १६ अपने दुलारे लड़कों
के लिये अपना केश कटवाकर सिर मुड़ा,
वरन अपना पूरा सिर गिद्ध के समान
गंजा कर दे, क्योंकि वे बंधुए होकर तेरे
पास से चले गए हे।।

२ हाय उन पर, जो बिछौनों पर पड़े
हुए बुराइयों की कल्पना करते और
दुष्ट कर्म की इच्छा करते है, और बलवन्त
होने के कारण भोर को दिन निकलते ही वे
उसको पूरा करते हैं। २ वे खेतों का
लालच करके उन्हें छीन लेते है, और घरों
का लालच करके उन्हें भी ले लेते हैं; और
उसके घराने समेत पुरुष पर, और उसके
निज भाग समेत किसी पुरुष पर अन्धेर
और अत्याचार करते हैं। ३ इस कारण,
यहोवा यों कहता है, मैं इस कुल पर ऐसी
विपत्ति डालने पर हूं, जिस के नीचे से तुम
अपनी गर्दन हटा न सकोगे, न अपने सिर
ऊंचे किए हुए चल सकोगे; क्योंकि वह
विपत्ति का समय होगा। ४ उस समय
यह अत्यन्त शोक का गीत दृष्टान्त की रीति
पर गाया जाएगा: हम तो सर्वनाश हो
गए; वह मेरे लोगों के भाग को बिगाड़ता
हैं; हाय, वह उसे मुझ से कितनी दूर कर
देता है! वह हमारे खेत बलवा करनेवाले
को दे देता है। ५ इस कारण तेरा ऐसा
कोई न होगा, जो यहोवा की मण्डली में
चिट्ठी डालकर नापने की डोरी डाले।।
६ बकवासी कहा करते हैं, कि बकवास
न करो। इन बातों के लिये न कहा करो;
ऐसे लोगों में से अपमान न मिटेगा। ७ हे
याकूब के घराने, क्या यह कहा जाए कि
यहोवा का आत्मा अधीर हो गया है*?
क्या ये काम उसी के किए हुए हे? क्या
मेरे वचनों से उसका भला नहीं होता जो
सीधाई से चलता है? ८ परन्तु कल की
बात है कि मेरी प्रजा शत्रु बनकर मेरे विरुद्ध
उठी है; तुम शान्त और भोले-भाले
राहियों के तन पर से चादर छीन लेते
हो जो लड़ाई का विचार न करके निधड़क
चले जाते हैं। ९ मेरी प्रजा की स्त्रियों को
तुम उनके सुखधामों से निकाल देते हो;
और उनके नन्हे बच्चों से तुम मेरी दी हुई
उत्तम वस्तुए† सर्वदा के लिये छीन लेते
हो। १० उठो, चले जाओ! क्योंकि यह
तुम्हारा विश्रामस्थान नही है; इसका
कारण वह अशुद्धता है जो कठिन दुःख के
साथ तुम्हारा नाश करेगी। ११ यदि कोई
झूठी आत्मा मे चलता हुआ झूठी और व्यर्थ
बाते कहे और कहे कि मै तुम्हे नित्य दाख-
मधु और मदिरा के लिये प्रचार सुनाता
रहूगा, तो वही इन लोगों का भविष्यद्वक्ता
ठहरेगा।।
१२ हे याकूब, मै निश्चय तुम सभों को
इकट्ठा करूंगा; मै इस्राएल के बचे हुओं को
निश्चय इकट्ठा करूगा; और बोस्रा की भेड़-
बकरियों की नाईं एक संग रखूंगा। उस
झुण्ड की नाईं जो अच्छी चराई में हो, वे
मनुष्यों की बहुतायत के मारे कोलाहल
मचाएंगे। १३ उनके आगे आगे बाड़े का
तोड़नेवाला गया है, इसलिये वे भी उसे
तोड़ रहे है, और फाटक से होकर निकले
जा रहे हैं; उनका राजा उनके आगे आगे

* मूल में—इस्राएल की महिमा को।

* वा हे याकूब का घराना कहानेवाले, क्या यहोवा का आत्मा अधीर हो गया है?
† मूल में—मेरा प्रताप।

गया अर्थात् यहोवा उनका सरदार और
अगुवा है ।।

३ और मैं ने कहा, हे याकूब के
प्रधानो, हे इस्राएल के घराने के
न्याइयो, सुनो ! क्या न्याय का भेद जानना
तुम्हारा काम नहीं ? २ तुम तो भलाई से
बैर, और बुराई से प्रीति रखते हो, मानो,
तुम, लोगों पर से उनकी खाल, और उनकी
हड्डियों पर से उनका मांस उधेड़ लेते हो;
३ वरन तुम मेरे लोगों का मांस खा भी
लेते, और उनकी खाल उधेड़ते हो; तुम
उनकी हड्डियों को हांडी मे पकाने के लिये
तोड़ डालते और उनका मांस हंडे मे पकाने
के लिये टुकड़े टुकड़े करते हो। ४ वे उस
समय यहोवा की दोहाई देंगे, परन्तु वह
उनकी न सुनेगा, वरन उस समय वह उनके
बुरे कामों के कारण उन से मुंह फेर लेगा ।।
५ यहोवा का यह वचन है कि जो
भविष्यद्वक्ता मेरी प्रजा को भटका देते हैं,
और जब उन्हें खाने को मिलता है तब
शान्ति, शान्ति, पुकारते हैं, और यदि कोई
उनके मुंह में कुछ न दे, तो उसके विरुद्ध
युद्ध करने को तैयार हो जाते हैं*।
६ इस कारण तुम पर ऐसी रात आएगी,
कि तुम को दर्शन न मिलेगा, और तुम
ऐसे अन्धकार में पड़ोगे कि भावी न कह
सकोगे। भविष्यद्वक्ताओं के लिये सूर्य
अस्त होगा, और दिन रहते उन पर
अन्धियारा† छा जाएगा। ७ दर्शी
लज्जित होंगे, और भावी कहनेवालों के
मुंह काले होंगे; और वे सब के सब अपने
ओठों को इसलिये ढांपेंगे कि परमेश्वर
की ओर से उत्तर नहीं मिलता। ८ परन्तु
मैं तो यहोवा की आत्मा से शक्ति, न्याय
और पराक्रम पाकर परिपूर्ण हूं कि मैं
याकूब को उसका अपराध और इस्राएल
को उसका पाप जता सकूं ।।
९ हे याकूब के घराने के प्रधानो, हे
इस्राएल के घराने के न्यायियो, हे न्याय से
घृणा करनेवालो और सब सीधी बातों को
टेढ़ी-मेढ़ी करनेवालो, यह बात सुनो।
१० तुम सिय्योन को हत्या करके और
यरूशलेम को कुटिलता करके दृढ़ करते
हो। ११ उसके प्रधान घूस ले लेकर
विचार करते, और याजक दाम ले लेकर
व्यवस्था देते हैं, और भविष्यद्वक्ता रुपये के
लिये भावी कहते हैं; तौभी वे यह कहकर
यहोवा पर भरोसा रखते हैं, यहोवा हमारे
बीच में है, इसलिये कोई विपत्ति हम पर
न आएगी। १२ इसलिये तुम्हारे कारण
सिय्योन जोतकर खेत बनाया जाएगा,
और यरूशलेम डीह ही डीह हो जाएगा,
और जिस पर्वत पर भवन बना है, वह
वन के ऊंचे स्थान सा हो जाएगा ।।

४ अन्त के दिनों में ऐसा होगा कि
यहोवा के भवन का पर्वत सब पहाड़ों
पर दृढ़ किया जाएगा, और सब पहाड़ियों
से अधिक ऊंचा किया जाएगा; और हर
जाति के लोग धारा की नाईं उसकी ओर
चलेंगे। २ और बहुत जातियों के लोग
जाएंगे, और आपस में कहेंगे, आओ, हम
यहोवा के पर्वत पर चढ़कर, याकूब के
परमेश्वर के भवन में जाएं; तब वह हम को
अपने मार्ग सिखाएगा, और हम उसके पथों
पर चलेंगे। क्योंकि यहोवा की व्यवस्था
सिय्योन से, और उसका वचन यरूशलेम से
निकलेगा। ३ वह बहुत देशों के लोगों का
न्याय करेगा, और दूर दूर तक की सामर्थी

* मूल में—युद्ध पवित्र करते हो।
† मूल में—काला।

जातियों के झगड़ों को मिटाएगा; सो वे
अपनी तलवारें पीटकर हल के फाल, और
अपने भालों से हंसिया बनाएंगे; तब एक
जाति दूसरी जाति के विरुद्ध तलवार फिर
न चलाएगी; ४ और लोग आगे को युद्ध-
विद्या न सीखेंगे। परन्तु वे अपनी अपनी
दाखलता और अंजीर के वृक्ष तले बैठा
करेंगे, और कोई उनको न डराएगा;
सेनाओं के यहोवा ने यही वचन दिया है ।।

५ सब राज्यों के लोग तो अपने अपने
देवता का नाम लेकर चलते हैं, परन्तु हम
लोग अपने परमेश्वर यहोवा का नाम लेकर
सदा सर्वदा चलते रहेंगे ।।

६ यहोवा की यह वाणी है, उस
समय में प्रजा के लंगड़ों* को, और बरबस
निकाले हुओं † को, और जिन को मैं ने
दुःख दिया है उन सब को इकट्ठे करूंगा।
७ और लगडों * को मैं बचा रखूंगा, और
दूर किए हुओं ‡ को एक सामर्थी जाति
कर दूगा; और यहोवा उन पर सिय्योन
पर्वत के ऊपर से सदा राज्य करता
रहेगा ।।

८ और हे एदेर के गुम्मट, हे सिय्योन §
की पहाडी, पहिली प्रभुता अर्थात्
यरूशलेम || का राज्य तुझे मिलेगा ।।

९ अब तू क्यों चिल्लाती है? क्या तुझ
में कोई राजा नही रहा? क्या तेरा युक्ति
करनेवाला नाश हो गया, जिस मे जच्चा
स्त्री की नाईं तुझे पीडा उठती है?
१० हे सिय्योन की बेटी, जच्चा स्त्री की
नाईं पीड़ा उठाकर उत्पन्न कर; क्योंकि

* मूल में—लंगड़ानेवाली।
† मूल में—निकाली हुई।
‡ मूल में—की हुई।
§ मूल में—सिय्योन की बेटी।
|| मूल में—यरूशलेम की बेटी।

अब तू गढी में से निकलकर मैदान में
बसेगी, वरन बाबुल तक जाएगी; वही तू
छुडाई जाएगी, अर्थात् वही यहोवा तुझे
तेरे शत्रुओं के वश में से छुडा लेगा ।।

११ और अब बहुत सी जातियां तेरे
विरुद्ध इकट्ठी होकर तेरे विषय मे कहेंगी,
सिय्योन अपवित्र की जाए, और हम अपनी
आखों से उसको निहारें। १२ परन्तु वे
यहोवा की कल्पनाएं नही जानते, न उसकी
युक्ति समझते हैं, कि वह उन्हें ऐसा बटोर
लेगा जैसे खलिहान मे पूले बटोरे जाते हैं।
१३ हे सिय्योन *, उठ और दांव कर, मै
तेरे सींगों को लोहे के, और तेरे खुरों को
पीतल के बना दूंगा; और तू बहुत सी
जातियों को चूरचूर करेगी, और उनकी
कमाई यहोवा को और उनकी धन-सम्पत्ति
पृथ्वी के प्रभु के लिये अर्पण करेगी ।।

५ अब हे बहुत दलों की स्वामिनी †,
दल बान्ध-बान्धकर इकट्ठी हो, क्योंकि
उस ने हम लोगों को घेर लिया है; वे
इस्राएल के न्यायी के गाल पर सोंटा
मारेंगे ।।

२ हे बेतलेहेम एप्राता, यदि तू ऐसा
छोटा है कि यहूदा के हजारों मे गिना नहीं
जाता, ‡ तौभी तुझ मे से मेरे लिये
एक पुरुष निकलेगा, जो इस्राएलियो मे
प्रभुता करनेवाला होगा; और उसका
निकलना प्राचीनकाल से, वरन अनादि
काल से होता आया है। ३ इस
कारण वह उनको उस समय तक त्यागे
रहेगा, जब तक जच्चा उत्पन्न न करे;

* मूल में—सिय्योन की बेटी।
† मूल में—बेटी।
‡ मूल में—तू यहूदा के हजारों में से छोटा है।

तब इस्राएलियों के पास उसके बचे
हुए भाई लौटकर उन से मिल जाएंगे।
४ और वह खड़ा होकर यहोवा की दी हुई
शक्ति से, और अपने परमेश्वर यहोवा के
नाम के प्रताप से, उनकी चरवाही करेगा।
और वे सुरक्षित रहेंगे, क्योंकि अब वह
पृथ्वी की छोर तक महान् ठहरेगा ।।

५ और वह शान्ति का मूल होगा, जब
अश्शूरी हमारे देश पर चढ़ाई करे, और
हमारे राजभवनों * मे पांव धरें, तब हम
उनके विरुद्ध सात चरवाहे वरन आठ प्रधान
मनुष्य खड़े करेंगे। ६ और वे अश्शूर के
देश को वरन पैठाव के स्थानों तक निम्रोद
के देश को तलवार चलाकर मार लेंगे;
और जब अश्शूरी लोग हमारे देश मे
आएं, और उसके सिवाने के भीतर
पांव धरें, तब वही पुरुष हम को उन
से बचाएगा। ७ और याकूब के बचे
हुए लोग बहुत राज्यों के बीच ऐसा
काम देंगे, जैसा यहोवा की ओर से
पड़नेवाली ओस, और घास पर की
वर्षा, जो किसी के लिये नही ठहरती और
मनुष्यों की बाट नही जोहती। ८ और
याकूब के बचे हुए लोग जातियों मे और
देश देश के लोगों के बीच ऐसे होंगे जैसे
वनपशुओं मे सिह, वा भेड़-बकरियों के
झुण्डो मे जवान सिंह होता है, क्योंकि जब
वह उनके बीच मे से जाए, तो लताड़ना
और फाड़ता जाएगा, और कोई बचा न
सकेगा। ९ तेरा हाथ तेरे द्रोहियों पर
पड़े, और तेरे सब शत्रु नाश हो जाएं ।।

१० यहोवा की यह वाणी है, उस समय
मै तेरे घोड़ों को तेरे बीच में से नाश
करूंगा; और तेरे रथों का विनाश करूंगा।
११ और मै तेरे देश के नगरों को भी नाश
करूंगा, और तेरे किलों को ढा दूंगा।
१२ और मै तेरे तन्त्र-मन्त्र नाश करूंगा,
और तुझ मे टोनहे आगे को न रहेंगे।
१३ और मैं तेरी खुदी हुई मूरते, और तेरी
लाठें, तेरे बीच में से नाश करूंगा; और तू
आगे को अपने हाथ की बनाई हुई वस्तुओं
को दण्डवत् न करेगा। १४ और मै तेरी
अशेरा नाम मूरतों को तेरी भूमि मे से
उखाड़ डालूंगा, और तेरे नगरों का विनाश
करूंगा। १५ और मै अन्यजातियों से जो
मेरा कहा नही मानती, क्रोध और जल-
जलाहट के साथ पलटा लूगा ।।

६ जो बात यहोवा कहता है, उसे
सुनो: उठकर, पहाड़ों के साम्हने
वादविवाद कर, और टीले भी तेरी सुनने
पाएं। २ हे पहाड़ो, और हे पृथ्वी की
अटल नेव, यहोवा का वादविवाद सुनो,
क्योंकि यहोवा का अपनी प्रजा के साथ
मुक़द्दमा है, और वह इस्राएल से वादविवाद
करता है ।।

३ हे मेरी प्रजा, मै ने तेरा क्या
किया, और क्या करके मै ने तुझे उकता
दिया है? ४ मेरे विरुद्ध साक्षी दे!
मै तो तुझे मिस्र देश से निकाल ले
आया, और दासत्व के घर में से तुझे
छुड़ा लाया; और तेरी अगुवाई करने
को मूसा, हारून और मरियम को
भेज दिया। ५ हे मेरी प्रजा, स्मरण कर,
कि मोआब के राजा बालाक ने तेरे विरुद्ध
कौन सी युक्ति की? और बोर के पुत्र
बिलाम ने उसको क्या सम्मति दी? और
शित्तीम से गिल्गाल तक की बातों का
स्मरण कर, जिस से तू यहोवा के धर्म के
काम समझ सके ।।

* मूल में—फाटकों।

६ मैं क्या लेकर यहोवा के सम्मुख
आऊं, और ऊपर रहनेवाले परमेश्वर के
साम्हने झुकूं? क्या मैं होमबलि के लिये
एक एक वर्ष के बछड़े लेकर उसके सम्मुख
आऊं? ७ क्या यहोवा हजारों मेढ़ों से, वा
तेल की लाखों नदियों से प्रसन्न होगा? क्या
मैं अपने अपराध के प्रायश्चित्त में अपने
पहिलौठे को वा अपने पाप के बदले में अपने
जन्माए हुए किसी को दूं? ८ हे मनुष्य,
वह तुझे बता चुका है कि अच्छा क्या है;
और यहोवा तुझ से इसे छोड़ और क्या
चाहता है, कि तू न्याय से काम करे, और
कृपा से प्रीति रखे, और अपने परमेश्वर के
साथ नम्रता से चले?

९ यहोवा इस नगर को पुकार रहा है,
और सम्पूर्ण ज्ञान, तेरे नाम का भय मानना
है: राजदण्ड की, और जो उसे देनेवाला
है उसकी बात सुनो! १० क्या अब तक
दुष्ट के घर में दुष्टता से पाया हुआ धन और
छोटा एपा घृणित नहीं है? ११ क्या मैं
कपट का तराजू और घटबढ़ के बटखरों
की थैली लेकर पवित्र ठहर सकता हूं?
१२ यहां के धनवान् लोग उपद्रव का काम
देखा करते हैं; और यहां के सब रहनेवाले
झूठ बोलते हैं और उनके मुंह से छल की
बातें निकलती हैं*। १३ इस कारण मैं
तुझे मारते मारते बहुत ही घायल करता हूं,
और तेरे पापों के कारण तुझ को उजाड़
डालता हूं। १४ तू खाएगा, परन्तु तृप्त
न होगा, तेरा पेट जलता ही रहेगा; और
तू अपनी सम्पत्ति लेकर चलेगा, परन्तु न
बचा सकेगा, और जो कुछ तू बचा भी ले,
उसको मैं तलवार चलाकर लुटवा दूंगा।
१५ तू बोएगा, परन्तु लवेगा नहीं; तू
जलपाई का तेल निकालेगा, परन्तु लगाने
न पाएगा; और दाख रौंदेगा, परन्तु
दाखमधु पीने न पाएगा। १६ क्योंकि वे
ओम्री की विधियों पर, और अहाब के
घराने के सब कामों पर चलते हैं; और
तुम उनकी युक्तियों के अनुसार चलते हो;
इसलिये मैं तुझे उजाड़ दूंगा, और इस नगर
के रहनेवालों पर ताली बजवाऊंगा, और
तुम मेरी प्रजा की नामधराई सहोगे॥

७ हाय मुझ पर! क्योंकि मैं उस जन
के समान हो गया हूं जो धूपकाल के
फल तोड़ने पर, वा रही हुई दाख बीनने के
समय के अन्त में आ जाए, मुझे तो पक्की
अंजीरों की लालसा थी, परन्तु खाने के लिये
कोई गुच्छा नहीं रहा। २ भक्त लोग
पृथ्वी पर से नाश हो गए हैं, और मनुष्यों
में एक भी सीधा जन नहीं रहा; वे सब के
सब हत्या के लिये घात लगाते, और जाल
लगाकर अपने अपने भाई का आहेर करते
हैं। ३ वे अपने दोनों हाथों से मन लगाकर
बुराई करते हैं; हाकिम घूस मांगता, और
न्यायी घूस लेने को तैयार रहता है, और
रईस अपने मन की दुष्टता वर्णन करता है;
इसी प्रकार से वे सब मिलकर जालसाजी
करते हैं। ४ उन में से जो सब से उत्तम
है, वह कटीली झाड़ी के समान दुःखदाई
है, जो सब से सीधा है, वह कांटेवाले बाड़े
से भी बुरा है। तेरे पहरुओं का कहा हुआ
दिन, अर्थात् तेरे दण्ड का दिन आ गया है।
अब वे शीघ्र चौंधिया जाएंगे। ५ मित्र
पर विश्वास मत करो, परममित्र पर भी
भरोसा मत रखो; वरन अपनी अर्द्धांगिन*
से भी संभलकर बोलना। ६ क्योंकि पुत्र
पिता का अपमान करता, और बेटी माता

* मूल में—उसके मुंह में उनकी जीभ धोखा देनेवाली है।

* मूल में—अपनी गोद में सोनेवाली।

के, और पतोहू सास के विरुद्ध उठती है;
मनुष्य के शत्रु उसके घर ही के लोग होते हैं।
७ परन्तु मैं यहोवा की ओर ताकता रहूंगा,
मैं अपने उद्धारकर्त्ता परमेश्वर की बाट
जोहता रहूंगा; मेरा परमेश्वर मेरी सुनेगा।।
८ हे मेरी बैरिन, मुझ पर आनन्द मत
कर; क्योंकि ज्योंही मैं गिरूंगा त्योंही
उठूंगा; और ज्योंही मैं अन्धकार में पड़ूंगा
त्योंही यहोवा मेरे लिये ज्योति का काम
देगा। ९ मैं ने यहोवा के विरुद्ध पाप किया
है, इस कारण मैं उस समय तक उसके क्रोध
को सहता रहूंगा जब तक कि वह मेरा
मुक़द्दमा लड़कर मेरा न्याय न चुकाएगा।
उस समय वह मुझे उजियाले में निकाल ले
आएगा, और मैं उसका धर्म देखूंगा।
१० तब मेरी बैरिन जो मुझ से यह कहती
है कि तेरा परमेश्वर यहोवा कहां रहा, वह
भी उसे देखेगी और लज्जा से मुंह ढांपेगी।
मैं अपनी आंखों से उसे देखूंगा; तब वह
सड़कों की कीच की नाईं लताड़ी जाएगी।।
११ तेरे बाड़ों के बान्धने के दिन उसकी
सीमा बढ़ाई जाएगी। १२ उस दिन अश्शूर
से, और मिस्र के नगरों से, और मिस्र
और महानद के बीच के, और समुद्र-समुद्र
और पहाड़-पहाड़ के बीच के देशों से लोग
तेरे पास आएंगे। १३ तौभी यह देश
अपने रहनेवालों के कामों के कारण
उजाड़ ही रहेगा।।
१४ तू लाठी लिये हुए अपनी प्रजा की
चरवाही कर, अर्थात् अपने निज भाग की
भेड़-बकरियों की, जो कर्म्मेल * के बन में
अलग बैठती हैं; वे पूर्वकाल की नाईं
बाशान और गिलाद में चरा करें।।
१५ जैसे कि मिस्र देश से तेरे निकल
आने के दिनों में, वैसी ही अब मैं उसको
अद्भुत काम दिखाऊंगा। १६ अन्य-
जातियां देखकर अपने सारे पराक्रम के
विषय में लजाएगी; वे अपने मुंह को हाथ
से छिपाएंगी, और उनके कान बहिरे हो
जाएंगे। १७ वे सर्प की नाईं मिट्टी
चाटेंगी, और भूमि पर रेंगनेवाले जन्तुओं
की भांति अपने बिलों में से कांपती हुई
निकलेंगी; वे हमारे परमेश्वर यहोवा के
पास थरथराती हुई आएंगी, और वे तुझ
से डरेंगी।।
१८ तेरे समान ऐसा परमेश्वर कहां है
जो अधर्म को क्षमा करे और अपने निज
भाग के बचे हुओं के अपराध को ढांप दे?
वह अपने क्रोध को सदा बनाए नहीं रहता,
क्योंकि वह करुणा से प्रीति रखता है।
१९ वह फिर हम पर दया करेगा, और
हमारे अधर्म के कामों को लताड़ डालेगा।
तू उनके सब पापों को गहिरे समुद्र में डाल
देगा। २० तू याकूब के विषय में वह
सच्चाई, और इब्राहीम के विषय में वह
करुणा पूरी करेगा, जिस की शपथ तू
प्राचीनकाल के दिनों से लेकर अब तक
हमारे पितरों से खाता आया है।।

* मूल में—कर्म्मेल के बीच।

# नहूम

१ नीनवे के विषय में भारी वचन।
एल्कोशी नहूम के दर्शन की पुस्तक॥
२ यहोवा जल उठनेवाला और बदला
लेनेवाला ईश्वर है; यहोवा बदला लेनेवाला
और जलजलाहट करनेवाला है; यहोवा
अपने द्रोहियों से बदला लेता है, और अपने
शत्रुओं का पाप नही भूलता *। ३ यहोवा
विलम्ब से क्रोध करनेवाला और बडा
शक्तिमान है; वह दोषी को किसी प्रकार
निर्दोष न ठहराएगा॥

यहोवा बवडर और आंधी मे होकर
चलता है, और बादल उसके पांवों की धूलि
है। ४ उसके घुडकने से महानद सूख
जाते है, और समुद्र भी निर्जल हो जाता है;
बाशान और कर्म्मेल कुम्हलाते और
लबानोन की हरियाली जाती रहती है।
५ उसके स्पर्श से पहाड़ कांप उठते है और
पहाड़ियां गल जाती हैं; उसके प्रताप से
पृथ्वी वरन सारा संसार अपने सब रहने-
वालों समेत थरथरा उठता है॥

६ उसके क्रोध का साम्हना कौन कर
सकता है? और जब उसका क्रोध भडकता
है, तब कौन ठहर सकता है? उसकी जल-
जलाहट आग की नाईं भड़क जाती है, और
चट्टानें उसकी शक्ति से फट फटकर गिरती
है। ७ यहोवा भला है; संकट के दिन में
वह दृढ़ गढ़ ठहरता है, और अपने शरणा-
गतों की सुधि रखता है। ८ परन्तु वह
उमड़ती हुई धारा से उसके स्थान का अन्त
कर देगा, और अपने शत्रुओं को खदेड़कर
अन्धकार मे भगा देगा। ९ तुम यहोवा
के विरुद्ध क्या कल्पना कर रहे हो? वह
तुम्हारा अन्त कर देगा, विपत्ति दूसरी बार
पड़ने न पाएगी। १० क्योंकि चाहे वे
कांटों से उलझे हुए हों, और मदिरा के नशे
में चूर भी हों *, तौभी वे सूखी खूटी की
नाईं भस्म किए जाएंगे। ११ तुझ मे से
एक निकला है, जो यहोवा के विरुद्ध
कल्पना करता और नीचता की युक्ति
बान्धता है॥

१२ यहोवा यों कहता है, चाहे वे सब
प्रकार से सामर्थी हो, और बहुत भी हों,
तौभी पूरी रीति से काटे जाएगे और शून्य
हो जाएगे। मैं ने तुझे दुःख दिया है, परन्तु
फिर न दूंगा। १३ क्योंकि अब मै उसका
जूआ तेरी गर्दन पर से उतारकर तोड़
डालूगा, और तेरा बन्धन फाड़ डालूगा॥

१४ यहोवा ने तेरे विषय मे यह आज्ञा
दी है कि आगे को तेरा वंश न चले; मै
तेरे देवालयों मे से ढली और गढ़ी हुई
मूरतों को काट डालूगा, मै तेरे लिये
कबर खोदूगा, क्योंकि तू नीच है॥

१५ देखो, पहाड़ों पर शुभसमाचार का
सुनानेवाला और शान्ति का प्रचार करने-
वाला आ रहा है! अब हे यहूदा, अपने पर्व
मान, और अपनी मन्नतें पूरी कर, क्योंकि
वह ओछा फिर कभी तेरे बीच में होकर
न चलेगा, वह पूरी रीति से नाश हुआ
है॥

* मूल में—अपने शत्रुओं के लिये रख छोड़ता है।

* मूल में—अपने पीने में खूब मस्त हों।

२ सत्यानाश करनेवाला तेरे विरुद्ध चढ़ आया है। गढ़ को दृढ़ कर; मार्ग देखता हुआ चौकस रह; अपनी कमर कस; अपना बल बढ़ा दे।।

२ यहोवा याकूब की बड़ाई इस्राएल की बड़ाई के समान ज्यों की त्यों कर रहा है, क्योंकि उजाड़नेवालों ने उनको उजाड़ दिया है और दाखलता की डालियों को नाश किया है।।

३ उसके शूरवीरों की ढालें लाल रंग
से रंगी गईं, और उसके योद्धा लाल रंग के
वस्त्र पहिने हुए हैं। तैयारी के दिन रथों
का लोहा आग की नाईं चमकता है,
और भाले* हिलाए जाते हैं। ४ रथ
सड़कों में बहुत वेग से हांके जाते और
चौकों में इधर उधर चलाए जाते हैं; वे
पलीतों के समान दिखाई देते हैं, और
उनका वेग बिजली का सा है। ५ वह
अपने शूरवीरों को स्मरण करता है;
वे चलते चलते ठोकर खाते हैं, वे शहरपनाह
की ओर फुर्ती से जाते हैं, और काठ का
गुम्मट तैयार किया जाता है। ६ नहरों के
द्वार खुल जाते हैं, और राजभवन गलकर
बैठा जाता है। ७ हुसेब नगी करके बंधु-
आई में ले ली जाएगी, और उसकी दासियां
छाती पीटती हुई पिण्डुकों की नाईं विलाप
करेंगी। ८ नीनवे जब से बनी है, तब से
तालाब के समान है, तौभी वे भागे जाते हैं,
और "खड़े हो; खड़े हो", ऐसा पुकारे
जाने पर भी कोई मुंह नही फेरता।
९ चांदी को लूटो, सोने को लूटो, उसके
रखे हुए धन की बहुतायत, और विभव की
सब प्रकार की मनभावनी सामग्री का कुछ
परिमाण नहीं।।

* मूल में—सनौवर।

१० वह खाली, छूछी और सूनी हो
गई है! मन कच्चा हो गया, और पांव
कांपते हैं; और उन सभों की कटियों में
बड़ी पीड़ा उठी, और सभों के मुख का रंग
उड़ गया है! ११ सिंहों की वह मांद,
और जवान सिंह के आखेट का वह स्थान
कहां रहा जिस में सिंह और सिंहनी अपने
बच्चों समेत बेखटके फिरते थे? १२ सिंह
तो अपने डांवरुओं के लिये बहुत आहेर
को फाड़ता था, और अपनी सिंहनियों
के लिये आहेर का गला घोंट घोंटकर ले
जाता था, और अपनी गुफाओं और मांदों
को आहेर से भर लेता था।।

१३ सेनाओं के यहोवा की यह वाणी
है, मैं तेरे विरुद्ध हूं, और उसके रथों को
भस्म करके धुंएं मे उड़ा दूंगा, और उसके
जवान सिंह सरीखे वीर तलवार से मारे
जाएंगे; मैं तेरे आहेर को पृथ्वी पर से
नाश करूंगा, और तेरे दूतों का बोल फिर
सुना न जाएगा।।

३ हाय उस हत्यारी नगरी पर, वह
तो छल और लूट के धन से भरी हुई
है; लूट कम नहीं होती है। २ कोड़ों की
फटकार और पहियों की घड़घड़ाहट हो
रही है; घोड़े कूदते-फांदते और रथ उछलते
चलते हैं। ३ सवार चढ़ाई करते, तलवारें
और भाले बिजली की नाईं चमकते हैं, मारे
हुओं की बहुतायत और लोथों का बड़ा ढेर
है; मुर्दों की कुछ गिनती नही, लोग मुर्दों
से ठोकर खा खाकर चलते हैं! ४ यह
सब उस अति सुन्दर वेश्या, और निपुण
टोनहिन के छिनाले की बहुतायत के कारण
हुआ, जो छिनाले के द्वारा जाति-जाति के
लोगों को, और टोने के द्वारा कुल-कुल के
लोगों को बेच डालती है।।

५ सेनाओं के यहोवा की यह वाणी
है, मैं तेरे विरुद्ध हूं, और तेरे वस्त्र को
उठाकर, तुझे जाति-जाति के साम्हने
नंगी और राज्य-राज्य के साम्हने नीचा
दिखाऊंगा। ६ मैं तुझ पर घिनौनी
वस्तुएं फेंककर तुझे तुच्छ कर दूंगा, और
सब से तेरी हंसी कराऊंगा। ७ और
जितने तुझे देखेंगे, सब तेरे पास से
भागकर कहेंगे, नीनवे नाश हो गई; कौन
उसके कारण विलाप करे? हम उसके
लिये शान्ति देनेवाला कहां से ढूंढ़कर ले
आएं? ८ क्या तू अमोन नगरी से बढ़कर
है, जो नहरों के बीच बसी थी, और उसके
चारों ओर जल था, और महानद उसके
लिये किला और शहरपनाह का काम देता
था? ९ कूश और मिस्री उसको अन-
गिनित बल देते थे, पूत और लूबी तेरे
सहायक थे॥

१० तौभी लोग उसको बंधुआई में ले
गए, और उसके नन्हें बच्चे सड़कों के सिरे
पर पटक दिए गए; और उसके प्रतिष्ठित
पुरुषों के लिये उन्हों ने चिट्ठी डाली,
और उसके सब रईस बेड़ियों से जकड़े गए।
११ तू भी मतवाली होगी, तू घबरा*
जाएगी; तू भी शत्रु के डर के मारे शरण
का स्थान ढूंढ़ेगी। १२ तेरे सब गढ़ ऐसे
अंजीर के वृक्षों के समान होंगे जिन में
पहिले पक्के अंजीर लगे हों, यदि वे हिलाए
जाएं तो फल खानेवाले के मुंह में गिरेंगे।
१३ देख, तेरे लोग जो तेरे बीच में हैं, वे
स्त्रियां बन गये हैं। तेरे देश में प्रवेश करने
के मार्ग तेरे शत्रुओं के लिये बिलकुल खुले
पड़े हैं; और रुकावट की छड़ें आग के कौर
हो गई हैं॥

१४ घिर जाने के दिनों के लिये पानी
भर ले, और गढ़ों को अधिक दृढ़ कर;
कीचड़ में आकर गारा लताड़, और भट्ठे
को सजा! १५ वहां तू आग में भस्म
होगी, और तलवार से तू नाश हो जाएगी।
वह येलेक नाम टिड्डी की नाईं तुझे निगल
जाएगी॥

यद्यपि तू अर्बे नाम टिड्डी के समान अन-
गिनिती भी हो जाए! १६ तेरे ब्योपारी
आकाश के तारागण से भी अधिक अन-
गिनित हुए। टिड्डी चट करके उड़ जाती
है। १७ तेरे मुकुटधारी लोग टिड्डियों के
समान, और तेरे सेनापति टिड्डियों के
दलों सरीखे ठहरेंगे जो जाड़े के दिन में
बाड़ों पर टिकते हैं, परन्तु जब सूर्य दिखाई
देता है तब भाग जाते हैं; और कोई नहीं
जानता कि वे कहां गए॥

१८ हे अश्शूर के राजा, तेरे ठहराए हुए
चरवाहे ऊंघते हैं; तेरे शूरवीर भारी नींद
में पड़ गए हैं। तेरी प्रजा पहाड़ों पर
तितर-बितर हो गई है, और कोई उनको
फिर इकट्ठे नहीं करता। १९ तेरा घाव न
भर सकेगा, तेरा रोग असाध्य है। जितने
तेरा समाचार सुनेंगे, वे तेरे ऊपर ताली
बजाएंगे। क्योंकि ऐसा कौन है जिस पर
तेरी लगातार दुष्टता का प्रभाव न पड़ा
हो?

* मूल में—छिप।

# हबक्कूक

१ भारी वचन जिसको हबक्कूक नबी
ने दर्शन में पाया ।।
२ हे यहोवा मैं कब तक तेरी दोहाई
देता रहूंगा, और तू न सुनेगा? मैं कब
तक तेरे सम्मुख "उपद्रव", "उपद्रव",
चिल्लाता रहूंगा? क्या तू उद्धार नहीं
करेगा? ३ तू मुझे अनर्थ काम क्यों
दिखाता है? और क्या कारण है कि तू
उत्पात को देखता ही रहता है? मेरे
साम्हने लूट-पाट और उपद्रव होते रहते हैं;
और झगड़ा हुआ करता है और वादविवाद
बढ़ता जाता है। ४ इसलिये व्यवस्था
ढीली हो गई और न्याय कभी नहीं प्रगट
होता। दुष्ट लोग धर्मी को घेर लेते हैं;
सो न्याय का खून हो रहा है ।।
५ अन्यजातियों की ओर चित्त लगा-
कर देखो, और बहुत ही चकित हो। क्योंकि
मैं तुम्हारे ही दिनों में ऐसा काम करने पर
हूं कि जब वह तुम को बताया जाए तो
तुम उसकी प्रतीति न करोगे। ६ देखो,
मैं कसदियों को उभारने पर हूं, वे क्रूर और
उतावली करनेवाली जाति हैं, जो पराए
वासस्थानों के अधिकारी होने के लिये पृथ्वी
भर में फैल गए हैं। ७ वे भयानक और
डरावने हैं, वे आप ही अपने न्याय की बड़ाई
और प्रशंसा का कारण हैं। ८ उनके घोड़े
चीतों से भी अधिक वेग चलनेवाले हैं, और
सांझ को आहेर करनेवाले हुंडारों से
भी अधिक क्रूर हैं; उनके सवार दूर
दूर कूदते-फांदते आते हैं। हां, वे दूर से
चले आते हैं; और आहेर पर झपटनेवाले
उक़ाब की नाईं झपट्टा मारते हैं। ९ वे
सब के सब उपद्रव करने के लिये आते
हैं; साम्हने की ओर मुख किए हुए वे
सीधे बढ़े चले जाते हैं, और बंधुओं
को बालू के किनकों के समान बटोरते
हैं। १० राजाओं को वे ठट्ठों में उड़ाते
और हाकिमों का उपहास करते हैं; वे
सब दृढ़ गढ़ों को तुच्छ जानते हैं, क्योंकि
वे दमदमा बान्धकर* उनको जीत लेते हैं।
११ तब वे वायु की नाईं चलते और मर्यादा
छोड़कर दोषी ठहरते हैं, क्योंकि उनका
बल ही उनका देवता है ।।
१२ हे मेरे प्रभु यहोवा, हे मेरे पवित्र
परमेश्वर, क्या तू अनादि काल से नहीं
है? इस कारण हम लोग नहीं मरने के।
हे यहोवा, तू ने उनको न्याय करने
के लिये ठहराया है; हे चट्टान, तू
ने उलाहना देने के लिये उनको बैठाया
है। १३ तेरी आंखें ऐसी शुद्ध हैं कि
तू बुराई को देख ही नहीं सकता,
और उत्पात को देखकर चुप नहीं रह
सकता; फिर तू विश्वासघातियों को क्यों
देखता रहता, और जब दुष्ट निर्दोष को
निगल जाता है, तब तू क्यों चुप रहता
है? १४ तू क्यों मनुष्यों को समुद्र की
मछलियों के समान और उन रेंगनेवाले
जन्तुओं के समान बनाता है जिन पर कोई
शासन करनेवाला नहीं है। १५ वह उन
सब मनुष्यों को बन्सी से पकड़कर उठा
लेता और जाल में घसीटता और महाजाल

* मूल में—धूलि का ढेर लगाकर।

में फंसा लेता है; इस कारण वह
आनन्दित और मगन है। १६ इसीलिये
वह अपने जाल के साम्हने बलि चढ़ाता
और अपने महाजाल के आगे धूप जलाता
है; क्योंकि इन्हीं के द्वारा उसका भाग
पुष्ट होता, और उसका भोजन चिकना
होता है। १७ परन्तु क्या वह जाल को
खाली करने और जाति जाति के लोगों को
लगातार निर्दयता से घात करने से
हाथ न रोकेगा?

२ मैं अपने पहरे पर खड़ा रहूंगा, और
गुम्मट पर चढ़कर ठहरा रहूंगा, और
ताकता रहूंगा कि मुझ से वह क्या कहेगा?
और मैं अपने दिए हुए उलाहने के विषय
क्या उत्तर दूं? २ यहोवा ने मुझ से कहा,
दर्शन की बातें लिख दे; वरन पटियाओं पर
साफ़ साफ़ लिख दे कि दौड़ते हुए भी वे
सहज से पढ़ी जाएं*। ३ क्योंकि इस
दर्शन की बात नियत समय में पूरी होनेवाली
है, वरन इसके पूरे होने का समय वेग से
आता † है; इस में धोखा न होगा। चाहे
इस में विलम्ब भी हो, तौभी उसकी बाट
जोहते रहना; क्योंकि वह निश्चय पूरी
होगी ‡ और उस में देर न होगी। ४ देख,
उसका मन फूला हुआ है, उसका मन सीधा
नहीं है; परन्तु धर्मी अपने विश्वास के द्वारा
जीवित रहेगा। ५ दाखमधु से धोखा होता
है; अहंकारी पुरुष घर में नहीं रहता, और
उसकी लालसा अधोलोक के समान पूरी
नहीं होती, और मृत्यु की नाईं उसका पेट
नहीं भरता। वह सब जातियों को अपने
पास खींच लेता, और सब देशों के लोगों
को अपने पास इकट्ठे कर रखता है॥

६ क्या वे सब उसका दृष्टान्त चलाकर,
और उस पर ताना मारकर न कहेंगे कि
हाय उस पर जो पराया धन छीन छीनकर
धनवान हो जाता है? कब तक? हाय
उस पर जो अपना घर बन्धक की वस्तुओं
से भर लेता है। ७ जो तुझ से कर्ज़ लेते
हैं, क्या वे लोग अचानक न उठेंगे? और
क्या वे न जागेंगे जो तुझ को संकट में
डालेंगे? ८ और क्या तू उन से लूटा न
जाएगा? तू ने बहुत सी जातियों को लूट
लिया है, सो सब बचे हुए लोग तुझे भी
लूट लेंगे। इसका कारण मनुष्यों की हत्या
है, और वह उपद्रव भी जो तू ने इस देश
और राजधानी और इसके सब रहनेवालों
पर किया है॥

९ हाय उस पर, जो अपने घर के लिये
अन्याय के लाभ का लोभी है ताकि वह
अपना घोंसला ऊंचे स्थान में बनाकर
विपत्ति से बचे। १० तू ने बहुत सी
जातियों को काटकर अपने घर लिये
लज्जा की युक्ति बान्धी, और अपने ही
प्राण का दोषी ठहरा है। ११ क्योंकि
घर की भीत का पत्थर दोहाई देता है,
और उसके छत की कड़ी उनके स्वर
में स्वर मिलाकर उत्तर देती है॥

१२ हाय उस पर जो हत्या करके नगर
को बनाता, और कुटिलता करके गढ़ को
दृढ़ करता है। १३ देखो, क्या सेनाओं के
यहोवा की ओर से यह नहीं होता कि देश-
देश के लोग परिश्रम तो करते हैं परन्तु वे
आग का कौर होते हैं; और राज्य-राज्य के
लोगों का परिश्रम व्यर्थ ही ठहरता है?
१४ क्योंकि पृथ्वी यहोवा की महिमा के

* मूल में—जिस से उसका पढ़ानेवाला दौड़े।

† मूल में—वरन वह अन्त की ओर हांफती है।

‡ मूल में—निश्चय आएगी।

ज्ञान से ऐसी भर जाएगी जैसे समुद्र जल से
भर जाता है * ।।
१५ हाय उस पर, जो अपने पड़ोसी को
मदिरा पिलाता, और उस मे विष मिलाकर
उसको मतवाला कर देता है कि उसको नंगा
देखे। १६ तू महिमा की सन्ती अपमान ही
से भर गया है। तू भी पी, और अपने को
खतनाहीन प्रगट कर! जो कटोरा यहोवा
के दहिने हाथ में रहता है, सो घूमकर
तेरी ओर भी जाएगा, और तेरा विभव
तेरी छांट से अशुद्ध हो जाएगा। १७ क्योंकि
लबानोन मे तेरा किया हुआ उपद्रव और
वहां के पशुओं पर तेरा किया हुआ उत्पात,
जिन से वे भयभीत हो गए थे, तुझी पर आ
पड़ेंगे। यह मनुष्यों की हत्या और उस
उपद्रव के कारण होगा, जो इस देश और
राजधानी और इसके सब रहनेवालों पर
किया गया है ।।
१८ खुदी हुई मूरत मे क्या लाभ देखकर
बनानेवाले ने उसे खोदा है? फिर झूठ
सिखानेवाली और ढली हुई मूरत मे क्या
लाभ देखकर ढालनेवाले ने उस पर इतना
भरोसा रखा है कि न बोलनेवाली और
निकम्मी मूरत बनाए? १९ हाय उस
पर जो काठ से कहता है, जाग, वा
अबोल पत्थर से, उठ! क्या वह
सिखाएगा? देखो, वह सोने चान्दी में मढ़ा
हुआ है, परन्तु उस में आत्मा नहीं है ।।
२० परन्तु यहोवा अपने पवित्र मन्दिर में
है; समस्त पृथ्वी उसके साम्हने शान्त रहे ।।

३ शिग्योनीत की रीति पर हबक्कूक
नबी की प्रार्थना ।।
२ हे यहोवा, मै तेरी कीर्त्ति सुनकर डर
गया।
हे यहोवा, वर्तमान युग में अपने काम
को पूरा कर;
इसी युग में तू उसको प्रकट कर;
क्रोध करते हुए भी दया करना स्मरण
कर ।।
३ ईश्वर तेमान से आया,
पवित्र ईश्वर पारान पर्वत से आ रहा
है।
उसका तेज आकाश पर छाया हुआ है,
और पृथ्वी उसकी स्तुति से परिपूर्ण
हो गई है ।। (सेला)
४ उसकी ज्योति सूर्य के तुल्य थी,
उसके हाथ से किरणें निकल रही
थीं;
और इन मे उसका सामर्थ छिपा हुआ
था।
५ उसके आगे आगे मरी फैलती गई,
और उसके पांवों से महाज्वर निकलता
गया।
६ वह खडा होकर पृथ्वी को नाप रहा
था;
उस ने देखा और जाति जाति के लोग
घबरा गए;
तब सनातन पर्वत चकनाचूर हो गए,
और सनातन की पहाड़ियां झुक गईं।
उसकी गति अनन्त काल से एक सी
है।
७ मुझे कूशान के तम्बू में रहनेवाले दुःख
से दबे दिखाई पड़े;
और मिद्यान देश के डेरे डगमगा गए।
८ हे यहोवा, क्या तू नदियों पर रिसियाया
था?
क्या तेरा क्रोध नदियों पर भड़का
था,
अथवा क्या तेरी जलजलाहट समुद्र पर
भड़की थी,

* मूल में—जैसे जल समुद्र को ढांपता है।

जब तू अपने घोड़ों पर और उद्धार
करनेवाले विजयी रथों पर चढ़कर
आ रहा था?
९ तेरा धनुष खोल में से निकल गया,
तेरे दण्ड का वचन शपथ के साथ हुआ
था। (सेला)
तू ने धरती को नदियों से चीर डाला।
१० पहाड़ तुझे देखकर कांप उठे;
आंधी और जलप्रलय निकल गए;
गहिरा सागर बोल उठा और अपने
हाथों अर्थात् लहरों को ऊपर
उठाया।
११ तेरे उड़नेवाले तीरों के चलने की
ज्योति से,
और तेरे चमकीले भाले की झलक के
प्रकाश से
सूर्य और चन्द्रमा अपने अपने स्थान
पर ठहर गए॥
१२ तू क्रोध मे आकर पृथ्वी पर चल
निकला,
तू ने जाति जाति को क्रोध से नाश
किया।
१३ तू अपनी प्रजा के उद्धार के लिये
निकला,
हां, अपने अभिषिक्त के संग होकर
उद्धार के लिये निकला।
तू ने दुष्ट के घर के सिर को घायल
करके
उसे गले से नेव तक नंगा कर
दिया। (सेला)
१४ तू ने उसके योद्धाओं के सिरों को उसी
की बर्छी से छेदा है,
वे मुझ को तितर-बितर करने के लिये
बवंडर की आंधी की नाईं आए,
और दीन लोगों को घात लगाकर
मार डालने की आशा से आनन्दित
थे।
१५ तू अपने घोड़ों पर सवार होकर समुद्र
से
हां, जलप्रलय से पार हो गया॥
१६ यह सब सुनते ही मेरा कलेजा काप
उठा,
मेरे ओंठ थरथराने लगे;
मेरी हड्डियां सड़ने लगी, और मैं खड़े
खड़े कांपने लगा।
मैं शान्ति से उस दिन की बाट जोहता
रहूंगा जब दल बांधकर प्रजा चढ़ाई
करे॥
१७ क्योंकि चाहे अंजीर के वृक्षों में फूल न
लगें,
और न दाखलताओं मे फल लगें,
जलपाई के वृक्ष से केवल धोखा पाया
जाए
और खेतों मे अन्न न उपजे,
भेड़शालाओं में भेड़-बकरियां न रहें,
और न थानों में गाय बैल हों,
१८ तौभी मैं यहोवा के कारण आनन्दित
और मगन रहूंगा,
और अपने उद्धारकर्त्ता परमेश्वर के
द्वारा अति प्रसन्न रहूंगा॥
१९ यहोवा परमेश्वर मेरा बलमूल है,
वह मेरे पांव हरिणों के समान बना
देता है,
वह मुझ को मेरे ऊंचे स्थानों पर
चलाता है॥

(प्रधान बजानेवालों के लिये मेरे
तारवाले बाजों के साथ।)

# सपन्याह

१ आमोन के पुत्र यहूदा के राजा
योशिय्याह के दिनों में, सपन्याह के
पास जो हिजकिय्याह के पुत्र अमर्याह का
परपोता और गदल्याह का पोता और कूशी
का पुत्र था, यहोवा का यह वचन पहुंचा :
२ मैं धरती के ऊपर से सब का अन्त
कर दूंगा, यहोवा की यही वाणी है। ३ मैं
मनुष्य और पशु दोनों का अन्त कर दूंगा;
मैं आकाश के पक्षियों और समुद्र की
मछलियों का, और दुष्टों समेत उनकी रखी
हुई ठोकरों के कारण का भी अन्त कर
दूंगा; मैं मनुष्य जाति को भी धरती पर
से नाश कर डालूंगा, यहोवा की यही वाणी
है। ४ मैं यहूदा पर और यरूशलेम के
सब रहनेवालों पर हाथ उठाऊंगा, और इस
स्थान में बाल के बचे हुओं को और याजकों
समेत देवताओं के पुजारियों के नाम को
नाश कर दूंगा। ५ जो लोग अपने अपने
घर की छत पर आकाश के गण को
दण्डवत् करते हैं, और जो लोग दण्डवत्
करते हुए यहोवा की सेवा करने की शपथ
खाते और अपने मोलेक की भी शपथ खाते
हैं; ६ और जो यहोवा के पीछे चलने से
लौट गए हैं, और जिन्हों ने न तो यहोवा
को ढूंढ़ा, और न उसकी खोज में लगे,
उनको भी मैं सत्यानाश कर डालूंगा॥

७ परमेश्वर यहोवा के साम्हने शान्त
रहो! क्योंकि यहोवा का दिन निकट है;
यहोवा ने यज्ञ सिद्ध किया है, और अपने
पाहुनों को पवित्र किया है। ८ और
यहोवा के यज्ञ के दिन, मैं हाकिमों और
राजकुमारों को और जितने परदेश के वस्त्र
पहिना करते हैं, उनको भी दण्ड दूंगा।
९ उस दिन मैं उन सभों को दण्ड दूंगा
जो डेवढ़ी को लांघते, और अपने स्वामी के
घर को उपद्रव और छल से भर देते हैं॥

१० यहोवा की यह वाणी है, कि उस
दिन मछली फाटक के पास चिल्लाहट का,
और नये टोले मिश्नाह में हाहाकार का,
और टीलों पर बड़े धमाके का शब्द होगा।
११ हे मक्तेश के रहनेवालो, हाय, हाय,
करो! क्योंकि सब ब्योपारी मिट गए;
जितने चान्दी से लदे थे, उन सब का नाश
हो गया है। १२ उस समय मैं दीपक लिए
हुए यरूशलेम में ढूंढ़-ढांढ़ करूंगा, और जो
लोग दाखमधु के तलछट तथा मैल के समान
बैठे हुए मन में कहते हैं कि यहोवा न तो
भला करेगा और न बुरा, उनको मैं दण्ड
दूंगा। १३ तब उनकी धन सम्पत्ति लूटी
जाएगी, और उनके घर उजाड़ होंगे; वे
घर तो बनाएंगे, परन्तु उन में रहने न
पाएंगे; और वे दाख की बारियां लगाएंगे,
परन्तु उन से दाखमधु न पीने पाएंगे॥

१४ यहोवा का भयानक दिन निकट है,
वह बहुत वेग से समीप चला आता है;
यहोवा के दिन का शब्द सुन पड़ता है, वहां
वीर दुःख के मारे चिल्लाता है। १५ वह
रोष का दिन होगा, वह संकट और सकेती
का दिन, वह उजाड़ और उधेड़ का दिन,
वह अन्धेर और घोर अन्धकार का दिन,
वह बादल और काली घटा का दिन होगा।
१६ वह गढ़वाले नगरों और ऊंचे गुम्मटों
के विरुद्ध नरसिंगा फूंकने और ललकारने
का दिन होगा। १७ मैं मनुष्यों को संकट

में डालूंगा, और वे अन्धों की नाईं चलेंगे,
क्योंकि उन्हों ने यहोवा के विरुद्ध पाप किया
है; उनका लोहू धूलि के समान, और
उनका मांस विष्ठा की नाईं फेंक * दिया
जाएगा। १८ यहोवा के रोष के दिन में, न
तो चान्दी से उनका बचाव होगा, और न
सोने से; क्योंकि उसके जलन की आग
से सारी पृथ्वी † भस्म हो जाएगी; वह
पृथ्वी के सारे रहनेवालों को घबराकर
उनका अन्त कर डालेगा।।

२ हे निर्लज्ज जाति के लोगो, इकट्ठे
हो! २ इस से पहिले कि दण्ड की
आज्ञा पूरी हो और बचाव का दिन भूसी
की नाईं निकले, और यहोवा का भड़कता
हुआ क्रोध तुम पर आ पड़े, और यहोवा के
क्रोध का दिन तुम पर आए, तुम इकट्ठे हो।
३ हे पृथ्वी के सब नम्र लोगो, हे यहोवा
के नियम के माननेवालो, उसको ढूंढ़ते रहो;
धर्म को ढूंढ़ो, नम्रता को ढूंढ़ो; सम्भव
है तुम यहोवा के क्रोध के दिन में शरण
पाओ। ४ क्योंकि अज्जा तो निर्जन और
अश्कलोन उजाड़ हो जाएगा; अशदोद के
निवासी दिनदुपहरी निकाल दिए जाएंगे,
और एक्रोन ‡ उखाड़ा जाएगा।।

५ समुद्रतीर के रहनेवालों पर हाय;
करेती जाति पर हाय; हे कनान, हे
पलिश्तियों के देश, यहोवा का वचन तेरे
विरुद्ध है; और मैं तुझ को ऐसा नाश
करूंगा कि तुझ में कोई न बचेगा।
६ और उसी समुद्रतीर पर चरवाहों
के घर होंगे और भेड़शालाओं समेत
चराई ही चराई होगी। ७ अर्थात्
वही समुद्रतीर यहूदा के घराने के बचे
हुओं को मिलेगी, वे उस पर चराएंगे;
वे अश्कलोन के छोड़े हुए घरों में
सांझ को लेटेंगे, क्योंकि उनका परमेश्वर
यहोवा उनकी सुधि लेकर उनके बंधुओं
को लौटा ले जाएगा।।

८ मोआब ने जो मेरी प्रजा की नाम-
धराई और अम्मोनियों ने जो उसकी निन्दा
करके उसके देश की सीमा पर चढ़ाई की,
वह मेरे कानों तक पहुंची है। ९ इस
कारण इस्राएल के परमेश्वर, सेनाओं के
यहोवा की यह वाणी है, मेरे जीवन की
शपथ, निश्चय मोआब सदोम के समान,
और अम्मोनी अमोरा की नाईं बिच्छू पेड़ों
के स्थान और नमक की खानियां हो जाएंगे,
और सदैव उजड़े रहेंगे। मेरी प्रजा के
बचे हुए उनको लूटेंगे *, और मेरी जाति
के शेष लोग उनको अपने भाग में पाएंगे।
१० यह उनके गर्व का पलटा होगा, क्योंकि
उन्हों ने सेनाओं के यहोवा की प्रजा की
नामधराई की, और उस पर बड़ाई मारी
है। ११ यहोवा उनको डरावना दिखाई
देगा, वह पृथ्वी भर के देवताओं को भूखों
मार डालेगा, और अन्यजातियों के सब
द्वीपों के निवासी अपने अपने स्थान से
उसको दण्डवत् करेंगे।।

१२ हे कूशियो, तुम भी मेरी तलवार
से मारे जाओगे। १३ वह अपना हाथ
उत्तर दिशा की ओर बढ़ाकर अश्शूर को
नाश करेगा, और नीनवे को उजाड़
कर जंगल के समान निर्जल कर देगा।
१४ उसके बीच में सब जाति के वनपशु
झुंड के झुंड बैठेंगे; उसके खम्भों की
कंगनियों पर धनेश और साही दोनों रात
को बसेरा करेंगे और उसकी खिड़कियों में

* मूल में—उण्डेल। † वा देश।
‡ एक्रोन शब्द का अर्थ उखाड़ है।

* मूल में—अपना लेंगे।

बोला करेंगे; उसकी डेवढ़ियां सूनी पड़ी
रहेंगी, और देवदार की लकड़ी उघारी
जाएगी। १५ यह वही नगरी है, जो मगन
रहती और निडर बैठी रहती थी, और
सोचती थी कि मैं ही हूं, और मुझे छोड़
कोई है ही नहीं। परन्तु अब यह उजाड़
और वनपशुओं के बैठने का स्थान बन गया
है, यहां तक कि जो कोई इसके पास होकर
चले, वह ताली बजाएगा और हाथ
हिलाएगा॥

३ हाय बलवा करनेवाली और अशुद्ध
और अन्धेर से भरी हुई नगरी!
२ उस ने मेरी नहीं सुनी, उस ने ताडना
से भी नहीं माना, उस ने यहोवा पर
भरोसा नहीं रखा, वह अपने परमेश्वर
के समीप नहीं आई॥

३ उसके हाकिम गरजनेवाले सिंह
ठहरे; उसके न्यायी सांझ को आहेर करने-
वाले हुंडार हैं जो बिहान के लिये कुछ नहीं
छोड़ते। ४ उसके भविष्यद्वक्ता व्यर्थ
बकनेवाले और विश्वासघाती हैं, उसके
याजकों ने पवित्रस्थान को अशुद्ध किया
और व्यवस्था में खींच-खांच की है।
५ यहोवा जो उसके बीच में है, वह धर्मी
है, वह कुटिलता न करेगा; वह अपना
न्याय प्रति भोर प्रगट करता है और
चूकता नहीं; परन्तु कुटिल जन को
लज्जा आती ही नहीं। ६ मैं ने अन्य-
जातियों को यहां तक नाश किया, कि
उनके कोनेवाले गुम्मट उजड़ गए; मैं ने
उनकी सड़कों को यहां तक सूनी किया,
कि कोई उन पर नहीं चलता; उनके
नगर यहां तक नाश हुए कि उन में कोई
मनुष्य वरन कोई भी प्राणी * नहीं रहा।

* मूल में—रहनेवाला।

७ मैं ने कहा, अब तू मेरा भय मानेगी, और
मेरी ताड़ना अंगीकार करेगी जिस से उसका
धाम उस सब के अनुसार जो मैं ने ठहराया
था, नाश न हो। परन्तु वे सब प्रकार
के बुरे बुरे काम यत्न से * करने लगे॥

८ इस कारण यहोवा की यह वाणी है,
कि जब तक मैं नाश करने को न उठूं, तब
तक तुम मेरी बाट जोहते रहो। मैं ने यह
ठाना है कि जाति-जाति के और राज्य-
राज्य के लोगों को मैं इकट्ठा करूं, कि उन
पर अपने क्रोध की आग पूरी रीति से
भड़काऊं; क्योंकि सारी पृथ्वी मेरी जलन
की आग से भस्म हो जाएगी॥

९ और उस समय मैं देश-देश के लोगों
से एक नई और शुद्ध भाषा बुलवाऊंगा, कि
वे सब के सब यहोवा से प्रार्थना करें, और
एक मन † से कन्धे से कन्धा मिलाए हुए
उसकी सेवा करें। १० मेरी तितर-बितर
की हुई प्रजा ‡ मुझ से बिनती करती हुई
मेरी भेंट बनकर आएगी॥

११ उस दिन, तू अपने सब बड़े से बड़े
कामों से,जिन्हें करके तू मुझ से फिर गई
थी, फिर लज्जित न होगी। उस समय मैं
तेरे बीच से सब फूले हुए घमण्डियों को दूर
करूंगा, और तू मेरे पवित्र पर्वत पर फिर
कभी अभिमान न करेगी। १२ क्योंकि मैं
तेरे बीच मे दीन और कंगाल लोगों का एक
दल बचा रखूंगा, और वे यहोवा के नाम की
शरण लेंगे। १३ इस्राएल के बचे हुए
लोग न तो कुटिलता करेंगे और न झूठ
बोलेंगे, और न उनके मुंह से छल की
बातें निकलेंगी §। वे चरेंगे और विश्राम

* मूल में—तड़के उठकर।
† मूल में—एक कन्धे या पीठ में।
‡ मूल में—फिए हुओं की बेटी।
§ मूल में—मुंह से छली जीभ पाई जाएगी।

करेंगे, और कोई उनको डरानेवाला न
होगा ।।
१४ हे सिय्योन *, ऊंचे स्वर से गा; हे
इस्राएल, जयजयकार कर ! हे यरूशलेम †
अपने सम्पूर्ण मन से आनन्द कर, और प्रसन्न
हो ! १५ यहोवा ने तेरा दण्ड दूर कर
दिया और तेरा शत्रु भी दूर किया गया है।
इस्राएल का राजा यहोवा तेरे बीच में है,
इसलिये तू फिर विपत्ति न भोगेगी।
१६ उस समय यरूशलेम से यह कहा
जाएगा, हे सिय्योन मत डर, तेरे हाथ ढीले
न पड़ने पाएं। १७ तेरा परमेश्वर यहोवा
तेरे बीच में है, वह उद्धार करने मे पराक्रमी
है; वह तेरे कारण आनन्द से मगन होगा,
वह अपने प्रेम के मारे चुपका रहेगा; फिर
ऊंचे स्वर से गाता हुआ तेरे कारण मगन
होगा ।।
१८ जो लोग नियत पर्वों में सम्मिलित
न होने के कारण खेदित रहते हैं, उनको
मैं इकट्ठा करूंगा, क्योंकि वे तेरे हैं; और
उसकी नामधराई उनको बोझ जान पड़ती
है। १९ उस समय मैं उन सभों से जो
तुझे दुःख देते है, उचित बर्ताव करूंगा।
और मैं लंगड़ों * को चंगा करूंगा, और
बरबस निकाले † हुओं को इकट्ठा करूंगा,
और जिनकी लज्जा की चर्चा सारी पृथ्वी
पर फैली है, उनकी प्रशंसा और कीर्त्ति सब
कहीं फैलाऊंगा ‡। २० उसी समय मैं
तुम्हें ले जाऊंगा, और उसी समय मै तुम्हें
इकट्ठा करूंगा; और जब मै तुम्हारे साम्हने
तुम्हारे बंधुओं को लौटा लाऊंगा, तब
पृथ्वी की सारी जातियों के बीच में तुम्हारी
कीर्त्ति और प्रशंसा फैला § दूंगा, यहोवा
का यही वचन है ।।

* मूल में—सिय्योन की बेटी।
† मूल में—यरूशलेम की बेटी।

* मूल में—लंगड़ानेवाली।
† मूल में—निकाली हुई।
‡ मूल में—उनकी प्रशंसा और कीर्त्ति ठहराऊंगा।
§ मूल में—तुम को कीर्त्ति और प्रशंसा ठहराऊंगा।

# हाग्गै

१ दारा राजा के दूसरे वर्ष के छठवें
महीने के पहिले दिन, यहोवा का यह
वचन, हाग्गै भविष्यद्वक्ता के द्वारा,
शालतीएल के पुत्र जरुब्बाबेल के पास,
जो यहूदा का अधिपति था, और
यहोसादाक के पुत्र यहोशू महायाजक के
पास पहुंचा : २ सेनाओं का यहोवा यों
कहता है, ये लोग कहते है कि यहोवा
का भवन बनाने का समय नहीं आया
है। ३ फिर यहोवा का यह वचन हाग्गै
भविष्यद्वक्ता के द्वारा पहुंचा, ४ क्या
तुम्हारे लिये अपने छतवाले घरों
में रहने का समय है, जब कि यह भवन
उजाड़ पड़ा है ? ५ इसलिये अब सेनाओं

का यहोवा यों कहता है, अपनी अपनी चाल-
चलन पर ध्यान करो। ६ तुम ने बहुत
बोया परन्तु थोड़ा काटा; तुम खाते हो,
परन्तु पेट नहीं भरता; तुम पीते हो, परन्तु
प्यास नहीं बुझती; तुम कपडे पहिनते हो,
परन्तु गरमाते नहीं; और जो मजदूरी
कमाता है, वह अपनी मजदूरी की कमाई
को छेदवाली थैली में रखता है।।

७ सेनाओं का यहोवा तुम से यों कहता
है, अपने अपने चालचलन पर सोचो।
८ पहाड़ पर चढ़ जाओ और लकडी ले
आओ और इस भवन को बनाओ; और मैं
उसको देखकर प्रसन्न हूंगा, और मेरी
महिमा होगी, यहोवा का यही वचन
है। ९ तुम ने बहुत उपज की आशा
रखी, परन्तु देखो थोडी ही है; और जब
तुम उसे घर ले आए, तब मैं ने उसको उड़ा
दिया। सेनाओं के यहोवा की यह वाणी है,
ऐसा क्यों हुआ? क्या इसलिये नहीं, कि
मेरा भवन उजाड़ पडा है और तुम मे से
प्रत्येक अपने अपने घर को दौडा चला जाता
है? १० इस कारण आकाश से ओस
गिरना और पृथ्वी से अन्न उपजना दोनों
बन्द है। ११ और मेरी आज्ञा से पृथ्वी
और पहाड़ों पर, और अन्न और नये दाख-
मधु पर और ताजे तेल पर, और जो कुछ
भूमि से उपजता है उस पर, और मनुष्यों
और घरैलू पशुओं पर, और उनके परिश्रम
की सारी कमाई पर भी अकाल पडा है।।

१२ तब शालतीएल के पुत्र जरुब्बाबेल
और यहोसादाक के पुत्र यहोशू महायाजक
ने सब बचे हुए लोगों समेत अपने परमेश्वर
यहोवा की बात मानी; और जो वचन उनके
परमेश्वर यहोवा ने उन से कहने के लिये
हाग्गै भविष्यद्वक्ता को भेज दिया था, उसे
उन्हों ने मान लिया; और लोगों ने यहोवा
का भय माना। १३ तब यहोवा के दूत
हाग्गै ने यहोवा से आज्ञा पाकर उन लोगों
से यह कहा, यहोवा की यह वाणी है, मैं
तुम्हारे संग हूं। १४ और यहोवा ने
शालतीएल के पुत्र जरुब्बाबेल को जो
यहूदा का अधिपति था, और यहोसादाक
के पुत्र यहोशू महायाजक को, और
सब बचे हुए लोगों के मन को उभार
कर उत्साह से भर दिया कि वे
आकर अपने परमेश्वर, सेनाओं के यहोवा
के भवन को बनाने में लग जाएं। १५ यह
दारा राजा के दूसरे वर्ष के छठवें महीने के
चौबीसवें दिन हुआ।।

२ फिर सातवें महीने के इक्कीसवें
दिन को यहोवा का यह वचन हाग्गै
भविष्यद्वक्ता के पास पहुंचा, २ शालती-
एल के पुत्र यहूदा के अधिपति जरुब्बाबेल,
और यहोसादाक के पुत्र यहोशू महायाजक,
और सब बचे हुए लोगों से यह बात कह,
३ तुम मे से कौन है, जिस ने इस भवन
की पहिली महिमा देखी है? अब तुम इसे
कैसी दशा मे देखते हो? क्या यह सच
नहीं कि यह तुम्हारी दृष्टि मे उस पहिले
की अपेक्षा कुछ भी अच्छा नहीं है?
४ तौभी, अब यहोवा की यह वाणी है, हे
जरुब्बाबेल, हियाव बान्ध; और हे यहोसा-
दाक के पुत्र यहोशू महायाजक, हियाव
बान्ध; और यहोवा की यह भी वाणी है कि
हे देश के सब लोगो हियाव बान्धकर काम
करो, क्योंकि मैं तुम्हारे संग हूं, सेनाओं के
यहोवा की यही वाणी है। ५ तुम्हारे मिस्र
से निकलने के समय जो वाचा मैं ने तुम से
बान्धी थी, उसी वाचा के अनुसार मेरा
आत्मा तुम्हारे बीच में बना है; इसलिये तुम
मत डरो। ६ क्योंकि सेनाओं का यहोवा

यों कहता है, अब थोड़ी ही देर बाकी है कि
मैं आकाश और पृथ्वी और समुद्र और स्थल
सब को कम्पित करूंगा। ७ और मैं सारी
जातियों को कम्पकपाऊंगा, और सारी
जातियों की मनभावनी वस्तुएं आएंगी;
और मैं इस भवन को अपनी महिमा के तेज
से भर दूंगा, सेनाओं के यहोवा का यही
वचन है। ८ चान्दी तो मेरी है, और सोना
भी मेरा ही है, सेनाओं के यहोवा की यही
वाणी है। ९ इस भवन की पिछली महिमा
इसकी पहिली महिमा से बडी होगी,
सेनाओं के यहोवा का यही वचन है, और
इस स्थान मे मैं शान्ति दूगा, सेनाओं के
यहोवा की यही वाणी है॥

१० दारा के दूसरे वर्ष के नौवें महीने
के चौबीसवें दिन को, यहोवा का यह
वचन हाग्गै भविष्यद्वक्ता के पास पहुंचा,
११ सेनाओं का यहोवा यों कहता है:
याजकों से इस बात की व्यवस्था पूछ,
१२ यदि कोई अपने वस्त्र के आंचल
में पवित्र मांस बान्धकर, उसी आचल
से रोटी वा पकाए हुए भोजन वा दाखमधु
वा तेल वा किसी प्रकार के भोजन को
छुए, तो क्या वह भोजन पवित्र
ठहरेगा? याजकों ने उत्तर दिया, नही।
१३ फिर हाग्गै ने पूछा, यदि कोई जन
मनुष्य की लोथ के कारण अशुद्ध होकर
ऐसी किसी वस्तु को छुए, तो क्या वह अशुद्ध
ठहरेगी? याजकों ने उत्तर दिया, हां,
अशुद्ध ठहरेगी। १४ फिर हाग्गै ने कहा,
यहोवा की यही वाणी है, कि मेरी दृष्टि में
यह प्रजा और यह जाति वैसी ही है, और
इनके सब काम भी वैसे हैं; और जो कुछ
वे वहां चढ़ाते हैं, वह भी अशुद्ध है;
१५ अब सोच-विचार करो कि आज से
पहिले अर्थात् जब यहोवा के मन्दिर में
पत्थर पर पत्थर रखा ही नहीं गया था,
१६ उन दिनों मे जब कोई अन्न के बीस
नपुओं की आशा से जाता, तब दस ही
पाता था, और जब कोई दाखरस के कुण्ड
के पास इस आशा से जाता कि पचास
बर्तन भर निकालें, तब बीस ही निकलते
थे। १७ मैं ने तुम्हारी सारी खेती को
लू और गेरुई और ओलों से मारा,
तौभी तुम मेरी ओर न फिरे, यहोवा
की यही वाणी है। १८ अब सोच-विचार
करो, कि आज से पहिले अर्थात् जिस दिन
यहोवा के मन्दिर की नेव डाली गई, उस
दिन से लेकर नौवें महीने के इसी चौबीसवें
दिन तक क्या दशा थी? इसका सोच-
विचार करो। १९ क्या अब तक बीज
खत्ते में है? अब तक दाखलता और
अंजीर और अनार और जलपाई के वृक्ष
नही फले, परन्तु आज के दिन से मैं तुम को
आशीष देता रहूंगा॥

२० उसी महीने के चौबीसवे दिन को
दूसरी बार यहोवा का यह वचन हाग्गै के
पास पहुंचा, यहूदा के अधिपति जरुब्बाबेल
से यों कह: २१ मैं आकाश और पृथ्वी
दोनों को कम्पाऊंगा, २२ और मैं राज्य-
राज्य की गद्दी को उलट दूगा; मैं अन्य-
जातियों के राज्य-राज्य का बल तोड़ूंगा,
और रथों को चढ़वैयों समेत उलट दूगा;
और घोडों समेत सवार एक दूसरे की
तलवार से गिरेंगे। २३ सेनाओं के यहोवा
की यह वाणी है, उस दिन, हे शालतीएल
के पुत्र मेरे दास जरुब्बाबेल, मैं तुझे लेकर
अंगूठी के समान रखूंगा, यहोवा की यही
वाणी है; क्योंकि मैं ने तुझी को चुन लिया
है, सेनाओं के यहोवा की यही वाणी है॥

# जकर्याह

१ दारा के राज्य के दूसरे वर्ष के
आठवें महीने में जकर्याह भविष्यद्वक्ता
के पास जो बेरेक्याह का पुत्र और इद्दो का
पोता था, यहोवा का यह वचन पहुंचा :
२ यहोवा तुम लोगों के पुरखाओं से बहुत
ही क्रोधित हुआ था। ३ इसलिये तू इन
लोगों से कह, सेनाओं का यहोवा यों कहता
है : तुम मेरी ओर फिरो, सेनाओं के यहोवा
की यही वाणी है, तब मैं तुम्हारी ओर
फिरूंगा, सेनाओं के यहोवा का यही वचन
है। ४ अपने पुरखाओं के समान न बनो,
उन से तो अगले भविष्यद्वक्ता यह पुकार
पुकारकर कहते थे कि सेनाओं का यहोवा
यों कहता है, अपने बुरे मार्गों से, और अपने
बुरे कामों से फिरो, परन्तु उन्हो ने न तो
सुना, और न मेरी ओर ध्यान दिया, यहोवा
की यही वाणी है। ५ तुम्हारे पुरखा
कहां रहे? और भविष्यद्वक्ता क्या
सदा जीवित रहते हैं? ६ परन्तु मेरे वचन
और मेरी आज्ञाए जिन को मैं ने अपने दास
नबियों को दिया था, क्या वे तुम्हारे
पुरखाओं पर पूरी न हुईं * ? तब उन्हों ने
मन फिराया और कहा, सेनाओं के
यहोवा ने हमारे चालचलन और कामों के
अनुसार हम से जैसा व्यवहार करने को
कहा था, वैसा ही उस ने हम को बदला
दिया है॥

७ दारा के दूसरे वर्ष के शबात नाम
ग्यारहवें महीने के चौबीसवें दिन को
जकर्याह नबी के पास जो बेरेक्याह का
पुत्र और इद्दो का पोता था, यहोवा
का वचन यों पहुचा : ८ मैं ने रात को
स्वप्न मे क्या देखा कि एक पुरुष लाल
घोड़े पर चढा हुआ उन मेंहदियों के
बीच खडा है जो नीचे स्थान में है, और
उसके पीछे लाल और सुरंग और श्वेत
घोडे भी खडे है। ९ तब मै ने कहा,
हे मेरे प्रभु ये कौन है? तब जो दूत मुझ
से बाते करता था, उस ने मुझ से कहा, मै
तुझे बताऊंगा कि ये कौन है। १० फिर
जो पुरुष मेंहदियों के बीच खड़ा था, उस ने
कहा, यह वे है जिन को यहोवा ने पृथ्वी
पर सैर अर्थात् घूमने के लिये भेजा है।
११ तब उन्हों ने यहोवा के उस दूत से जो
मेंहदियों के बीच खड़ा था, कहा, हम ने
पृथ्वी पर सैर किया है, और क्या देखा कि
सारी पृथ्वी मे शान्ति और चैन है।
१२ तब यहोवा के दूत ने कहा, हे सेनाओं
के यहोवा, तू जो यरूशलेम और यहूदा के
नगरों पर सत्तर वर्ष से क्रोधित है, सो तू
उन पर कब तक दया न करेगा? १३ और
यहोवा ने उत्तर मे उस दूत से जो मुझ से
बाते करता था, अच्छी अच्छी और शान्ति
की बाते कही। १४ तब जो दूत मुझ से
बाते करता था, उस ने मुझ से कहा, तू
पुकारकर कह कि सेनाओं का यहोवा यों
कहता है, मुझे यरूशलेम और सिय्योन के
लिये बड़ी जलन हुई है। १५ और जो
जातियां सुख से रहती है, उन से मैं क्रोधित
हूं; क्योंकि मै ने तो थोड़ा सा क्रोध किया

* मूल में—उन्हों ने तुम्हारे पुरखाओं को न जा लिया।

था, परन्तु उन्हों ने विपत्ति को बढ़ा दिया।
१६ इस कारण यहोवा यों कहता है, अब
मैं दया करके यरूशलेम को लौट आया हूं;
मेरा भवन उस मे बनेगा, और यरूशलेम
पर नापने की डोरी डाली जाएगी, सेनाओं
के यहोवा की यही वाणी है। १७ फिर
यह भी पुकारकर कह कि सेनाओं का यहोवा
यों कहता है, मेरे नगर फिर उत्तम वस्तुओं
से भर जाएंगे, और यहोवा फिर सिय्योन
को शान्ति देगा; और यरूशलेम को फिर
अपना ठहराएगा॥

१८ फिर मैं ने जो आंखें उठाईं, तो क्या
देखा कि चार सींग हैं। १९ तब जो दूत
मुझ से बातें करता था, उस से मैं ने पूछा,
ये क्या हैं? उस ने मुझ से कहा, ये वे ही
सींग हैं, जिन्हों ने यहूदा और इस्राएल और
यरूलेशम को तितर-बितर किया है।
२० फिर यहोवा ने मुझे चार लोहार
दिखाए। २१ तब मैं ने पूछा, ये क्या करने
को आए हैं? उस ने कहा, ये वे ही सींग
हैं, जिन्हों ने यहूदा को ऐसा तितर-बितर
किया कि कोई सिर न उठा सका; परन्तु
ये लोग उन्हें भगाने के लिये और उन
जातियों के सींगों को काट डालने के लिये
आए हैं जिन्हों ने यहूदा के देश को तितर-
बितर करने के लिये उनके विरुद्ध अपने
अपने सींग उठाए थे॥

२ फिर मैं ने आंखें उठाईं तो क्या
देखा, कि हाथ में नापने की
डोरी लिए हुए एक पुरुष है। २ तब
मैं ने उस से पूछा, तू कहां जाता है?
उस ने मुझ से कहा, यरूशलेम को
नापने को जाता हूं कि देखूं उसकी
चौड़ाई कितनी, और लम्बाई कितनी है।
३ तब मैं ने क्या देखा, कि जो दूत मुझ से
बातें करता था वह चला गया, और दूसरा
दूत उस से मिलने के लिये आकर, ४ उस
से कहता है, दौडकर इस जवान से कह,
यरूशलेम मनुष्यों और घरेलू पशुओं की
बहुतायत के मारे शहरपनाह के बाहर
बाहर भी बसेगी*। ५ और यहोवा की
यह वाणी है, कि मैं आप उसके चारों ओर
आग की सी शहरपनाह ठहरूंगा, और उसके
बीच में तेजोमय होकर दिखाई दूंगा†॥

६ यहोवा की यह वाणी है, देखो, सुनो,
उत्तर के देश में से भाग जाओ, क्योंकि
मैं ने तुम को आकाश की चारों वायुओं के
समान तितर-बितर किया है। ७ हे
बाबुलवाली जाति‡ के संग रहने-
वाली, सिय्योन को बचकर निकल भाग!
८ क्योंकि सेनाओं का यहोवा यों कहता
है, उस तेज के प्रगट होने के बाद
उस ने मुझे उन जातियों के पास भेजा है
जो तुम्हें लूटती थीं, क्योंकि जो तुम को
छूता है, वह मेरी आंख की पुतली ही
को छूता है। ९ देखो, मैं अपना हाथ
उन पर उठाऊंगा§, तब वे उन्हीं से लूटे
जाएंगे जो उनके दास हुए थे। तब तुम
जानोगे कि सेनाओं के यहोवा ने मुझे भेजा
है। १० हे सिय्योन||, ऊंचे स्वर से गा
और आनन्द कर, क्योंकि देख, मैं आकर
तेरे बीच में निवास करूंगा, यहोवा की यही
वाणी है। ११ उस समय बहुत सी
जातियां यहोवा से मिल जाएंगी, और मेरी
प्रजा हो जाएंगी; और मैं तेरे बीच में बास

* मूल में—बिना शहरपनाह के गांव होकर बसेगी।
† मूल में—तेज हूंगा।
‡ मूल में—बाबेल की बेटी।
§ मूल में—हिलाऊंगा।
|| मूल में—सिय्योन की बेटी।

करूंगा, १२ और तू जानेगी कि सेनाओं
के यहोवा ने मुझे तेरे पास भेज दिया है।
और यहोवा यहूदा को पवित्र देश में अपना
भाग कर लेगा, और यरूशलेम को फिर
अपना ठहराएगा॥

१३ हे सब प्राणियो! यहोवा के
साम्हने चुपके रहो; क्योंकि वह जागकर
अपने पवित्र निवासस्थान से निकला है॥

३ फिर उस ने यहोशू महायाजक को
यहोवा के दूत के साम्हने खड़ा हुआ
मुझे दिखाया, और शैतान उसकी दहिनी
ओर उसका विरोध करने को खड़ा था।
२ तब यहोवा ने शैतान से कहा, हे
शैतान यहोवा तुझ को घुडके! यहोवा
जो यरूशलेम को अपना लेता है, वही
तुझे घुड़के! क्या यह आग से
निकाली हुई लुकटी सी नहीं है?
३ उस समय यहोशू तो दूत के साम्हने
मैला वस्त्र पहिने हुए खड़ा था। ४ तब
दूत ने उन से जो साम्हने खड़े थे कहा,
इसके ये मैले वस्त्र उतारो। फिर उस ने
उस से कहा, देख, मैं ने तेरा अधर्म दूर
किया है, और मैं तुझे सुन्दर वस्त्र पहिना
देता हूं। ५ तब मैं ने कहा, इसके सिर पर
एक शुद्ध पगड़ी रखी जाए। और उन्हों ने
उसके सिर पर याजक के योग्य शुद्ध पगड़ी
रखी, और उसको वस्त्र पहिनाए; उस
समय यहोवा का दूत पास खड़ा रहा॥

६ तब यहोवा के दूत ने यहोशू को
चिताकर कहा, ७ सेनाओं का यहोवा तुझ
से यों कहता है: यदि तू मेरे मार्गों पर
चले, और जो कुछ मैं ने तुझे सौंप दिया है
उसकी रक्षा करे, तो तू मेरे भवन का
न्यायी और मेरे आंगनों का रक्षक होगा;
और मैं तुझ को इनके बीच में आने जाने
दूंगा जो पास खड़े हैं। ८ हे यहोशू महा-
याजक, तू सुन ले, और तेरे भाईबन्धु जो
तेरे साम्हने खड़े हैं वे भी सुनें, क्योंकि वे
मनुष्य शुभ शकुन हैं: सुनो, मैं अपने दास
शाख* को प्रगट करूंगा। ९ उस पत्थर को
देख जिसे मैं ने यहोशू के आगे रखा है, उस
एक ही पत्थर के ऊपर सात आंखें बनी हैं,
सेनाओं के यहोवा की यह वाणी है, देख,
मैं उस पत्थर पर खोद देता हूं, और इस
देश के अधर्म को एक ही दिन में दूर कर
दूगा। १० उसी दिन तुम अपने अपने
भाईबन्धुओं को दाखलता और अंजीर के
वृक्ष के नीचे आने के लिये बुलाओगे, सेनाओं
के यहोवा की यही वाणी है॥

४ फिर जो दूत मुझ से बातें करता
था, उस ने आकर मुझे ऐसा जगाया
जैसा कोई नींद से जगाया जाए। २ और
उस ने मुझ से पूछा, तुझे क्या देख पड़ता
है? मैं ने कहा, एक दीवट है, जो सम्पूर्ण
सोने की है, और उसका कटोरा उसकी
चोटी पर है, और उस पर उसके सात
दीपक है; जिन के ऊपर बत्ती के लिये
सात सात नालियां हैं। ३ और दीवट के
पास जलपाई के दो वृक्ष हैं, एक उस कटोरे
की दहिनी ओर, और दूसरा उसकी बाईं
ओर। ४ तब मैं ने उस दूत से जो मुझ से
बातें करता था, पूछा, हे मेरे प्रभु, ये क्या
हैं? ५ जो दूत मुझ से बातें करता था,
उस ने मुझ को उत्तर दिया, क्या तू नहीं
जानता कि ये क्या है? मै ने कहा, हे मेरे
प्रभु मैं नहीं जानता। ६ तब उस ने मुझे
उत्तर देकर कहा, जरुब्बाबेल के लिये
यहोवा का यह वचन है: न तो बल से,
और न शक्ति से, परन्तु मेरे आत्मा के द्वारा

* या डाली।

होगा, मुझ सेनाओं के यहोवा का यही
वचन है। ७ हे बड़े पहाड़, तू क्या है?
जरुब्बाबेल के साम्हने तू मैदान हो जाएगा;
और वह चोटी का पत्थर यह पुकारते हुए
आएगा, उस पर अनुग्रह हो, अनुग्रह!
८ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास
पहुंचा, ९ जरुब्बाबेल ने अपने हाथों से
इस भवन की नेव डाली है, और वही अपने
हाथों से उसको तैयार भी करेगा। तब तू
जानेगा कि सेनाओं के यहोवा ने मुझे
तुम्हारे पास भेजा है। १० क्योंकि किस
ने छोटी बातों का दिन तुच्छ जाना है?
यहोवा अपनी इन सातों आंखों से सारी
पृथ्वी भर दृष्टि करके साहुल को जरुब्बाबेल
के हाथ मे देखेगा, और आनन्दित होगा।
११ तब मै ने उस से फिर पूछा, ये
दो जलपाई के वृक्ष क्या है जो दीवट
की दहिनी-बाईं ओर है? १२ फिर मै
ने दूसरी बार उस से पूछा, जलपाई
की दोनों डालियें क्या है जो सोने की दोनों
नालियों के द्वारा अपने मे से सोनहला तेल
उण्डेलती है? १३ उस ने मुझ से कहा,
क्या तू नही जानता कि ये क्या है?
मै ने कहा, हे मेरे प्रभु मैं नही जानता।
१४ तब उस ने कहा, इनका अर्थ ताजे
तेल से भरे हुए वे दो पुरुष है * जो सारी
पृथ्वी के परमेश्वर के पास हाजिर रहते
है॥

५ मै ने फिर आखें उठाई तो क्या
देखा, कि एक लिखा हुआ पत्र उड
रहा है। २ दूत ने मुझ से पूछा, तुझे क्या
देख पड़ता है? मैं ने कहा, मुझे एक लिखा
हुआ पत्र उड़ता हुआ देख पड़ता है, जिस
की लम्बाई बीस हाथ और चौड़ाई दस हाथ
की है। ३ तब उस ने मुझ से कहा, यह
वह शाप है जो इस सारे देश पर पड़ने-
वाला है *; क्योंकि जो कोई चोरी करता
है, वह उसकी एक ओर लिखे हुए के अनु-
सार मैल की नाईं निकाल दिया जाएगा;
और जो कोई शपथ खाता है, वह उसकी
दूसरी ओर लिखे हुए के अनुसार मैल की
नाई निकाल दिया जाएगा। ४ सेनाओं
के यहोवा की यही वाणी है, मै उसको ऐसा
चलाऊगा † कि वह चोर के घर मे और
मेरे नाम की झूठी शपथ खानेवाले के घर
में घुसकर ठहरेगा, और उसको लकड़ी
और पत्थरों समेत नाश कर देगा॥

५ तब जो दूत मुझ से बातें करता था,
उस ने बाहर जाकर मुझ से कहा, आंखे
उठाकर देख कि वह क्या वस्तु निकली जा
रही है? ६ मै ने पूछा, वह क्या है?
उस ने कहा, वह वस्तु जो निकली जा रही
है वह एक एपा का नाप है। और उस ने
फिर कहा, सारे देश मे लोगों का यही रूप
है। ७ फिर मै ने क्या देखा कि किक्कार
भर शीशे का एक बटखरा उठाया जा रहा
है, और एक स्त्री है जो एपा के बीच में
बैठी है। ८ और दूत ने कहा, इसका अर्थ
दुष्टता है। और उस ने उस स्त्री को एपा
के बीच मे दबा दिया, और शीशे के उस
बटखरे को लेकर उस से एपा का मुह ढांप
दिया। ९ तब मै ने आंखें उठाईं, तो क्या
देखा कि दो स्त्रियें चली जाती है जिन के
पंख पवन में फैले हुए है, और उनके पंख
लगलग के से है, और वे एपा को आकाश
और पृथ्वी के बीच मे उड़ाए लिए जा रही
है। १० तब मै ने उस दूत से जो मुझ से
बातें करता था, पूछा, कि वे एपा को कहां

* मूल में—टटके तेल के पुत्र।

* मूल में—देश पर निकलता है।
† मूल में—मैं उसको निकालूंगा।

लिए जाती है? ११ उस ने कहा, शिनार
देश में लिए जाती है कि वहां उसके लिये
एक भवन बनाएं; और जब वह तैयार
किया जाए, तब वह एपा वहां अपने ही
पाए पर खड़ा किया जाएगा ॥

६ मैं ने फिर आंखें उठाई, और क्या
देखा कि दो पहाड़ों के बीच से चार
रथ चले आते हैं; और वे पहाड़ पीतल के
हैं। २ पहिले रथ मे लाल घोड़े, और
दूसरे रथ मे काले, ३ तीसरे रथ मे
श्वेत और चौथे रथ मे चितकबरे और
बादामी घोड़े हैं। ४ तब मैं ने उस दूत से
जो मुझ से बाते करता था, पूछा, हे मेरे
प्रभु, ये क्या हैं? ५ दूत ने मुझ से कहा,
ये आकाश के चारों वायु * हैं जो सारी
पृथ्वी के प्रभु के पास उपस्थित रहते हैं,
परन्तु अब निकल आए हैं। ६ जिस रथ
में काले घोड़े हैं, वह उत्तर देश की ओर
जाता है, और श्वेत घोड़े उनके पीछे पीछे
चले जाते हैं, और चितकबरे घोडे दक्खिन
देश की ओर जाते है। ७ और बादामी
घोड़ों ने निकलकर चाहा कि जाकर पृथ्वी
पर फेरा करे। सो दूत ने कहा, जाकर
पृथ्वी पर फेरा करो। तब वे पृथ्वी पर
फेरा करने लगे। ८ तब उस ने मुझ से
पुकारकर कहा, देख, वे जो उत्तर के
देश की ओर जाते हैं, उन्हों ने वहां मेरे
प्राण को ठण्डा किया है ॥

९ फिर यहोवा का यह वचन मेरे पास
पहुंचा: १० बंधुआई के लोगों मे से,
हेल्दै, तोबिय्याह और यदायाह से कुछ ले
और उसी दिन तू सपन्याह के पुत्र योशियाह
के घर में जा जिस में वे बाबुल से आकर
उतरे हैं। ११ उनके हाथ से सोना चान्दी
ले, और मुकुट बनाकर उन्हे यहोसादाक
के पुत्र यहोशू महायाजक के सिर पर रख;
१२ और उस से यह कह, सेनाओं का
यहोवा यों कहता है, उस पुरुष को देख जिस
का नाम शाख * है, वह अपने ही स्थान
मे उगकर यहोवा के मन्दिर को बनाएगा।
१३ वही यहोवा के मन्दिर को बनाएगा,
और महिमा पाएगा †, और अपने
सिहासन पर विराजमान होकर प्रभुता
करेगा। और उसके सिहासन के पास एक
याजक भी रहेगा, और दोनों के बीच मेल
की सम्मति होगी। १४ और वे मुकुट
हेलेम, तोबिय्याह, यदायाह, और सपन्याह
के पुत्र हेन को मिले, और वे यहोवा के
मन्दिर में स्मरण के लिये बने रहे ॥

१५ फिर दूर दूर के लोग आ आकर
यहोवा के मन्दिर बनाने मे सहायता करेंगे,
और तुम जानोगे कि सेनाओं के यहोवा ने
मुझे तुम्हारे पास भेजा है। और यदि तुम
मन लगाकर अपने परमेश्वर यहोवा की
आज्ञाओं का पालन करो तो यह बात पूरी
होगी ॥

७ फिर दारा राजा के चौथे वर्ष के
किसलेव नाम नौवे महीने के चौथे
दिन को, यहोवा का वचन जकर्याह के पास
पहुंचा। २ बेतेलवासियों ने शरेसेर और
रेगेम्मेलेक को इसलिये भेजा था कि यहोवा
से बिनती करें, ३ और सेनाओं के यहोवा
के भवन के याजकों से और भविष्यद्वक्ताओं
से भी यह पूछे, क्या हमें उपवास करके
रोना चाहिये जैसे कि कितने वर्षों से हम
पांचवें महीने में करते आए हैं? ४ तब
सेनाओं के यहोवा का यह वचन मेरे पास

* वा आत्मा।

* या डाली।
† मूल में—उठाएगा।

पहुंचा; ५ सब साधारण लोगों से और
याजकों से कह, कि जब तुम इन सत्तर
वर्षों के बीच पांचवें और सातवे महीनों
में उपवास और विलाप करते थे, तब
क्या तुम सचमुच मेरे ही लिये उपवास
करते थे? ६ और जब तुम खाते-पीते
हो, तो क्या तुम अपने ही लिये नही
खाते, और क्या अपने ही लिये नही
पीते हो? ७ क्या यह वही वचन नही
है, जो यहोवा अगले भविष्यद्वक्ताओं के
द्वारा उस समय पुकारकर कहता रहा
जब यरूशलेम अपने चारों ओर के नगरों
समेत चैन से बसा हुआ था, और दक्खिन
देश और नीचे का देश भी बसा हुआ
था?

८ फिर यहोवा का यह वचन जकर्याह
के पास पहुंचा, सेनाओं के यहोवा ने यों
कहा है, ९ खराई से न्याय चुकाना, और
एक दूसरे के साथ कृपा और दया से काम
करना, १० न तो विधवा पर अन्धेर
करना, न अनाथों पर, न परदेशी पर, और
न दीन जन पर, और न अपने अपने मन
में एक दूसरे की हानि की कल्पना करना।
११ परन्तु उन्हों ने चित्त लगाना न चाहा,
और हठ किया, और अपने कानों को मूद
लिया ताकि सुन न सके। १२ वरन उन्हों
ने अपने हृदय को इसलिये बज्र सा बना
लिया, कि वे उस व्यवस्था और उन वचनों
को न मान सकें जिन्हे सेनाओं के यहोवा ने
अपने आत्मा के द्वारा अगले भविष्यद्वक्ताओं
से कहला भेजा था। इस कारण सेनाओं
के यहोवा की ओर से उन पर बडा क्रोध
भड़का। १३ और सेनाओं के यहोवा का
यह वचन हुआ, कि जैसे मेरे पुकारने पर
उन्हों ने नहीं सुना, वैसे ही उनके पुकारने
पर मैं भी न सुनूंगा; १४ वरन मै उन्हें
उन सब जातियों के बीच जिन्हें वे नहीं
जानते, आंधी के द्वारा तितर-बितर कर
दूगा, और उनका देश उनके पीछे ऐसा
उजाड़ पड़ा रहेगा कि उस मे किसी का
आना जाना न होगा; इसी प्रकार से
उन्हों ने मनोहर देश को उजाड कर
दिया॥

८ फिर सेनाओं के यहोवा का यह
वचन मेरे पास पहुचा, २ सेनाओं
का यहोवा यों कहता है: सिय्योन के लिये
मुझे बडी जलन हुई वरन बहुत ही जल-
जलाहट मुझ में उत्पन्न हुई है। ३ यहोवा
यों कहता है, मै सिय्योन में लौट आया
हू, और यरूशलेम के बीच में वास किए
रहूंगा, और यरूशलेम सच्चाई का नगर
कहलाएगा, और सेनाओं के यहोवा
का पर्वत, पवित्र पर्वत कहलाएगा।
४ सेनाओ का यहोवा यों कहता है,
यरूशलेम के चौकों मे फिर बूढ़े और
बूढ़ियां बहुत आयु की होने के कारण,
अपने अपने हाथ मे लाठी लिए हुए बैठा
करेगी। ५ और नगर के चौक खेलनेवाले
लडकों और लडकियों से भरे रहेंगे।
६ सेनाओं का यहोवा यों कहता है, चाहे
उन दिनों में यह बात इन बचे हुओं
की दृष्टि मे अनोखी ठहरे, परन्तु क्या
मेरी दृष्टि मे भी यह अनोखी ठहरेगी,
सेनाओं के यहोवा की यही वाणी है?
७ सेनाओं का यहोवा यों कहता है, देखो,
मै अपनी प्रजा का उद्धार करके उसे पूरब
से और पच्छिम से ले आऊंगा; ८ और मै
उन्हे ले आकर यरूशलेम के बीच में
बसाऊंगा; और वे मेरी प्रजा ठहरेंगे और
मै उनका परमेश्वर ठहरूंगा, यह तो सच्चाई
और धर्म के साथ होगा॥

९ सेनाओं का यहोवा यों कहता है,
तुम इन दिनों में ये वचन उन भविष्य-
द्वक्ताओं के मुख से सुनते हो जो सेनाओं के
यहोवा के भवन की नेव डालने के समय
अर्थात् मन्दिर के बनने के समय मे थे।
१० उन दिनों के पहिले, न तो मनुष्य की
मज़दूरी मिलती थी और न पशु का भाड़ा,
वरन सतानेवालों के कारण न तो आनेवाले
को चैन मिलता था और न जानेवाले को,
क्योंकि मैं सब मनुष्यों से एक दूसरे पर
चढ़ाई कराता था। ११ परन्तु अब मै
इस प्रजा के बचे हुओं से ऐसा बर्ताव न
करूंगा जैसा कि अगले दिनों में करता था,
सेनाओं के यहोवा की यही वाणी है।
१२ क्योंकि अब शान्ति के समय की उपज
अर्थात् दाखलता फला करेगी, पृथ्वी अपनी
उपज उपजाया करेगी, और आकाश से
ओस गिरा करेगी; क्योंकि मै अपनी इस
प्रजा के बचे हुओं को इन सब का
अधिकारी कर दूगा। १३ और हे यहूदा
के घराने, और इस्राएल के घराने, जिस
प्रकार तुम अन्यजातियों के बीच शाप के
कारण थे उसी प्रकार मै तुम्हारा उद्धार
करूगा, और तुम आशीष के कारण होगे।
इसलिये तुम मत डरो, और न तुम्हारे
हाथ ढीले पड़ने पाएं।।

१४ क्योंकि सेनाओं का यहोवा यों
कहता है, जिस प्रकार जब तुम्हारे पुरखा
मुझे रिस दिलाते थे, तब मैं ने उनकी हानि
करने के लिये ठान लिया था और फिर न
पछताया, १५ उसी प्रकार मै ने इन दिनों
मे यरूशलेम की और यहूदा के घराने की
भलाई करने को ठाना है; इसलिये तुम
मत डरो। १६ जो जो काम तुम्हें करना
चाहिये, वे ये है : एक दूसरे के साथ सत्य
बोला करना, अपनी कचहरियों * में
सच्चाई का और मेलमिलाप की नीति का
न्याय करना, १७ और अपने अपने मन
में एक दूसरे की हानि की कल्पना न
करना, और झूठी शपथ से प्रीति न रखना,
क्योंकि इन सब कामों से मै घृणा करता
हू, यहोवा की यही वाणी है।।

१८ फिर सेनाओं के यहोवा का यह
वचन मेरे पास पहुंचा, १९ सेनाओं का
यहोवा यों कहता है : चौथे, पांचवें, सातवें
और दसवे महीने मे जो जो उपवास
के दिन होते है, वे यहूदा के घराने के
लिये हर्ष और आनन्द और उत्सव के
पर्बों के दिन हो जाएंगे; इसलिये अब
तुम सच्चाई और मेलमिलाप से प्रीति
रखो।।

२० सेनाओं का यहोवा यों कहता है,
ऐसा समय आनेवाला है कि देश देश के
लोग और बहुत नगरों के रहनेवाले
आएगे। २१ और एक नगर के रहनेवाले
दूसरे नगर के रहनेवालों के पास जाकर
कहेंगे, यहोवा से बिनती करने और
सेनाओं के यहोवा को ढूंढने के लिये चलो;
मै भी चलूगा। २२ बहुत से देशों के
वरन सामर्थी जातियों के लोग यरूशलेम
मे सेनाओं के यहोवा को ढूढ़ने और
यहोवा से बिनती करने के लिये आएंगे।
२३ सेनाओ का यहोवा यों कहता है :
उन दिनों मे भांति भांति की भाषा
बोलनेवाली सब जातियों में से दस मनुष्य,
एक यहूदी पुरुष के वस्त्र की छोर को
यह कहकर पकड लेगे, कि, हम तुम्हारे
संग चलेंगे, क्योंकि हम ने सुना है कि
परमेश्वर तुम्हारे साथ है।।

* मूल में—फाटकों।

९ हद्राक देश के विषय मे यहोवा
का कहा हुआ भारी वचन जो
दमिश्क पर भी पड़ेगा *। क्योंकि यहोवा
की दृष्टि मनुष्य जाति की, और इस्राएल
के सब गोत्रों की ओर लगी है; २ हमात
की ओर जो दमिश्क के निकट है,
और सोर और सीदोन की ओर,
ये तो बहुत ही बुद्धिमान् हैं। ३ सोर
ने अपने लिये एक गढ़ बनाया, और धूलि
के किनकों की नाईं चान्दी, और सड़कों की
कीच के समान चोखा सोना बटोर रखा है।
४ देखो, परमेश्वर उसको औरों के
अधिकार मे कर देगा, और उसके घमण्ड
को तोड़कर समुद्र मे डाल देगा; और वह
नगर आग का कौर हो जाएगा ।।

५ यह देखकर अश्कलोन डरेगा;
अज्जा को दुख होगा, और एक्रोन भी
डरेगा, क्योंकि उसकी आशा टूटेगी; और
अज्जा मे फिर राजा न रहेगा और
अश्कलोन फिर बसी न रहेगी। ६ और
अश्दोद मे अनजाने लोग बसेंगे; इसी
प्रकार मैं पलिश्तियों के गर्व को तोडूंगा।
७ मैं उसके मुंह मे से आहेर का
लोहू और घिनौनी वस्तुएं † निकाल
दूंगा, तब उन मे से जो बचा रहेगा,
वह हमारे परमेश्वर का जन ‡ होगा, और
यहूदा में अधिपति सा होगा; और एक्रोन
के लोग यबूसियों के समान बनेंगे। ८ तब
मैं उस सेना के कारण जो पास से होकर
जाएगी और फिर लौट आएगी, अपने भवन
के आस पास छावनी किए रहूंगा, और
कोई सतानेवाला फिर उनके पास से
होकर न जाएगा, क्योंकि मैं ये बातें अब
भी देखता हूं ।।

९ हे सिय्योन * बहुत ही मगन हो!
हे यरूशलेम † जयजयकार कर! क्योंकि
तेरा राजा तेरे पास आएगा; वह धर्मी
और उद्धार पाया हुआ है, वह दीन है, और
गदहे पर वरन गदही के बच्चे पर चढ़ा हुआ
आएगा। १० मैं एप्रैम के रथ और यरू-
शलेम के घोड़े नाश करूंगा; और युद्ध के
धनुष तोड़ डाले जाएंगे, और वह अन्य-
जातियों से शान्ति की बातें कहेगा; वह
समुद्र से समुद्र तक और महानद से पृथ्वी
के दूर दूर के देशों तक प्रभुता करेगा ।।

११ और तू भी सुन, क्योंकि मेरी
वाचा के लोहू के कारण, मैं ने तेरे
बन्दियों को बिना जल के गड़हे में से
उबार लिया है। १२ हे आशा धरे
हुए बन्दियो! गढ़ की ओर फिरो; मैं
आज ही बताता हूं कि मैं तुम को
बदले में दूना सुख दूंगा। १३ क्योंकि
मैं ने धनुष की नाईं यहूदा को चढ़ाकर उस
पर तीर की नाईं एप्रैम को लगाया है।
मैं सिय्योन के निवासियों को यूनान के
निवासियों के विरुद्ध उभारूंगा, और उन्हे
वीर की तलवार सा कर दूंगा। १४ तब
यहोवा उनके ऊपर दिखाई देगा, और
उसका तीर बिजली की नाईं छूटेगा; और
परमेश्वर यहोवा नरसिंगा फूंककर दक्खिन
देश की सी आंधी मे होके चलेगा।
१५ सेनाओं का यहोवा ढाल से उन्हें
बचाएगा, और वे अपने शत्रुओं का नाश
करेंगे, और उनके गोफन के पत्थरों पर
पांव धरेंगे; और वे पीकर ऐसा कोलाहल
करेंगे जैसा लोग दाखमधु पीकर करते हैं;

* मूल में—दमिश्क उसका विश्रामस्थान।
† मूल में—और उसके दांतों के बीच से उसकी घिनौनी वस्तुएं।
‡ मूल में—सिय्योन की बेटी।

* मूल में—सिय्योन की बेटी।
† मूल में—यरूशलेम की बेटी।

और वे कटोरे की नाईं वा वेदी के कोने
की नाईं भरे जाएंगे ॥
१६ उस समय उनका परमेश्वर यहोवा
उनको अपनी प्रजारूपी भेड़-बकरियां
जानकर उनका उद्धार करेगा; और वे
मुकुटमणि ठहरके, उसकी भूमि से बहुत
ऊंचे पर चमकते रहेंगे। १७ उसका क्या
ही कुशल, और क्या ही शोभा उसकी
होगी! उसके जवान लोग अन्न खाकर,
और कुमारियां नया दाखमधु पीकर
हृष्टपुष्ट हो जाएंगी ॥

१० बरसात के अन्त में यहोवा से
वर्षा मांगो, यहोवा से जो बिजली
चमकाता है, और वह उनको वर्षा देगा
और हर एक के खेत में हरियाली उप-
जाएगा। २ क्योंकि गृहदेवता अनर्थ बात
कहते और भावी कहनेवाले झूठा दर्शन
देखते और झूठे स्वप्न सुनाते, और व्यर्थ
शान्ति देते हैं। इस कारण लोग भेड़-
बकरियों की नाईं भटक गए; और चरवाहे
न होने के कारण दुर्दशा मे पड़े है ॥
३ मेरा क्रोध चरवाहों पर भड़का है,
और मै उन बकरों को दण्ड दूगा; क्योंकि
सेनाओं का यहोवा अपने झुण्ड अर्थात्
यहूदा के घराने का हाल देखने को आएगा,
और लड़ाई में उनको अपना हृष्टपुष्ट घोडा
सा बनाएगा। ४ उसी में से कोने का
पत्थर, उसी में से खूटी, उसी मे से युद्ध का
धनुष, उसी मे से सब प्रधान प्रगट होंगे।
५ और वे ऐसे वीरों के समान होंगे जो
लड़ाई में अपने बैरियों को सड़कों की कीच
की नाईं रौंदते हों; वे लड़ेंगे, क्योंकि
यहोवा उनके संग रहेगा, इस कारण वे
वीरता से लड़ेंगे और सवारों की आशा
टूटेगी ॥
६ मै यहूदा के घराने को पराक्रमी
करूंगा, और यूसुफ के घराने का उद्धार
करूंगा। और मुझे उन पर दया आई है,
इस कारण मै उन्हें लौटा लाकर उन्ही के
देश मे बसाऊंगा, और वे ऐसे होंगे, मानो
मै ने उनको मन से नही उतारा; मै उनका
परमेश्वर यहोवा हू, इसलिये उनकी सुन
लूगा। ७ एप्रैमी लोग वीर के समान होंगे,
और उनका मन ऐसा आनन्दित होगा जैसे
दाखमधु से होता है। यह देखकर उनके
लडकेबाले आनन्द करेंगे और उनका मन
यहोवा के कारण मगन होगा ॥
८ मै सीटी बजाकर उनको इकट्ठा
करूंगा, क्योंकि मै उनका छुड़ानेवाला हूं,
और वे ऐसे बढ़ेंगे जैसे पहिले बढ़े थे।
९ यद्यपि मै उन्हें जाति-जाति के लोगों के
बीच छितराऊगा * तौभी वे दूर दूर देशों
मे मुझे स्मरण करेंगे, और अपने बालकों
समेत जीवित लौट आएंगे। १० मै उन्हें
मिस्र देश से लौटा लाऊंगा, और अश्शूर से
इकट्ठा करूंगा, और गिलाद और लबानोन
के देशों मे ले आकर इतना बढ़ाऊंगा कि
वहा उनकी समाई न होगी। ११ वह उस
कष्टदाई समुद्र मे से होकर उसकी लहरें
दबाता हुआ जाएगा और नील नदी † का
सब गहिरा जल सूख जाएगा। और अश्शूर
का घमण्ड तोड़ा जाएगा और मिस्र का
राजदण्ड जाता रहेगा। १२ मै उन्हें यहोवा
द्वारा पराक्रमी करूंगा, और वे उसके नाम
से चले फिरेंगे, यहोवा की यही वाणी है ॥

११ हे लबानोन, आग को रास्ता
दे ‡ कि वह आकर तेरे देवदारों
को भस्म करे! २ हे सनौबरो, हाय, हाय,

* मूल में—बो दूंगा। † मूल में—योर।
‡ मूल में—अपने किवाड़ खोल।

करो! क्योंकि देवदार गिर गया है और
बड़े से बड़े वृक्ष नाश हो गए हैं! हे बाशान
के बांज वृक्षो, हाय, हाय, करो! क्योंकि
अगम्य वन काटा गया है! ३ चरवाहों
के हाहाकार का शब्द हो रहा है, क्योंकि
उनका विभव नाश हो गया है! जवान
सिंहों का गरजना सुनाई देता है, क्योंकि
यरदन के तीर का घना वन* नाश
किया गया है!

४ मेरे परमेश्वर यहोवा ने यह आज्ञा
दी: घात होनेवाली भेड़-बकरियों का
चरवाहा हो जा। ५ उनके मोल लेनेवाले
उन्हें घात करने पर भी अपने को दोषी
नहीं जानते, और उनके बेचनेवाले कहते
हैं, यहोवा धन्य है, हम धनी हो गए हैं;
और उनके चरवाहे उन पर कुछ दया नहीं
करते। ६ यहोवा की यह वाणी है,
मैं इस देश के रहनेवालों पर फिर दया न
करूंगा। देखो, मैं मनुष्यों को एक दूसरे के
हाथ में, और उनके राजा के हाथ में
पकड़वा दूंगा; और वे इस देश को नाश
करेंगे, और मैं उसके रहनेवालों को उनके
वश से न छुड़ाऊंगा।।

७ सो मैं घात होनेवाली भेड़-बकरियों
को और विशेष करके उन में से जो दीन
थीं उनको चराने लगा। और मैं ने दो
लाठियां लीं; एक का नाम मैं ने अनुग्रह
रखा, और दूसरी का नाम एकता। इनको
लिए हुए मैं उन भेड़-बकरियों को चराने
लगा। ८ और मैं ने उनके तीनों चरवाहों
को एक महीने में नाश कर दिया। परन्तु
मैं उनके कारण अधीर था, और वे मुझ से
घृणा करती थीं। ९ तब मैं ने उन से कहा,
मैं तुम को न चराऊंगा। तुम में से जो मरे

* मूल में—गर्व।

वह मरे, और जो नाश हो वह नाश हो,
और जो बची रहें वे एक दूसरे का मांस
खाएं। १० और मैं ने अपनी वह लाठी
तोड़ डाली, जिसका नाम अनुग्रह था, कि
जो वाचा मैं ने सब अन्यजातियों के साथ
बान्धी थी उसे तोड़ूं। ११ वह उसी दिन
तोड़ी गई, और इस से दीन भेड़-बकरियां
जो मुझे ताकती थीं, उन्हों ने जान लिया
कि यह यहोवा का वचन है। १२ तब
मैं ने उन से कहा, यदि तुम को अच्छा
लगे तो मेरी मजदूरी दो, और नहीं तो
मत दो। तब उन्हों ने मेरी मजदूरी में
चान्दी के तीस टुकड़े तौल दिए। १३ तब
यहोवा ने मुझ से कहा, इन्हें कुम्हार के
आगे फेंक दे, यह क्या ही भारी दाम है जो
उन्हों ने मेरा ठहराया है? तब मैं ने
चान्दी के उन तीस टुकड़ों को लेकर यहोवा
के घर में कुम्हार के आगे फेंक दिया।
१४ तब मैं ने अपनी दूसरी लाठी जिस
का नाम एकता था, इसलिये तोड डाली कि
मैं उस भाईचारे के नाते को तोड़ डालू
जो यहूदा और इस्राएल के बीच में है।।

१५ तब यहोवा ने मुझ से कहा, अब
तू मूढ़ चरवाहे के हथियार ले ले।
१६ क्योंकि मैं इस देश में एक ऐसा
चरवाहा ठहराऊंगा, जो खोई हुई को न
ढूंढ़ेगा, न तितर-बितर को इकट्ठी करेगा,
न घायलों को चंगा करेगा, न जो
भली चंगी हैं उनका पालन-पोषण
करेगा, वरन मोटियों का मांस खाएगा
और उनके खुरों को फाड़ डालेगा।
१७ हाय उस निकम्मे चरवाहे पर जो
भेड़-बकरियों को छोड़ जाता है! उसकी
बांह और दहिनी आंख दोनों पर तलवार
लगेगी, तब उसकी बांह सूख जाएगी
और उसकी दहिनी आंख फूट जाएगी।।

१२ इस्राएल के विषय में यहोवा
का कहा हुआ भारी वचन : यहोवा
जो आकाश का ताननेवाला, पृथ्वी की नेव
डालनेवाला और मनुष्य की आत्मा का
रचनेवाला है, उसकी यह वाणी है,
२ देखो, मैं यरूशलेम को चारों ओर की
सब जातियों के लिये लड़खड़ा देने के मद
का कटोरा ठहरा दूंगा; और जब यरूशलेम
घेर लिया जाएगा तब यहूदा की दशा भी
ऐसी ही होगी। ३ और उस समय पृथ्वी
की सारी जातियां यरूशलेम के विरुद्ध
इकट्ठी होंगी, तब मैं उसको इतना भारी
पत्थर बनाऊंगा, कि जो उसको उठाएंगे वे
बहुत ही घायल होंगे। ४ यहोवा की
यह वाणी है, उस समय मैं हर एक घोड़े
को घबरा दूंगा, और उसके सवार को
घायल करूंगा। परन्तु मैं यहूदा के घराने
पर कृपादृष्टि रखूंगा, जब मैं अन्यजातियों
के सब घोड़ों को अन्धा कर डालूंगा।
५ तब यहूदा के अधिपति सोचेंगे कि
यरूशलेम के निवासी अपने परमेश्वर,
सेनाओं के यहोवा की सहायता से मेरे
सहायक बनेंगे ॥

६ उस समय मैं यहूदा के अधिपतियों
को ऐसा कर दूंगा, जैसी लकड़ी के ढेर में
आग भरी अंगेठी वा पूले में जलती हुई
मशाल होती है, अर्थात् वे दहिने बांए चारों
ओर के सब लोगों को भस्म कर डालेंगे;
और यरूशलेम जहां अब बसी है, वहीं
बसी रहेगी, यरूशलेम में ॥

७ और यहोवा पहिले यहूदा के तम्बुओं
का उद्धार करेगा, कहीं ऐसा न हो कि दाऊद
का घराना और यरूशलेम के निवासी अपने
अपने विभव के कारण यहूदा के विरुद्ध
बड़ाई मारें। ८ उस समय यहोवा यरू-
शलेम के निवासियों को मानो ढाल से बचा
लेगा, और उस समय उन में से जो ठोकर
खानेवाला हो वह दाऊद के समान होगा;
और दाऊद का घराना परमेश्वर के समान
होगा, अर्थात् यहोवा के उस दूत के समान
जो उनके आगे आगे चलता था। ९ और
उस समय मैं उन सब जातियों को नाश
करने का यत्न करूंगा जो यरूशलेम पर
चढ़ाई करेंगी ॥

१० और मैं दाऊद के घराने और
यरूशलेम के निवासियों पर अपना अनुग्रह
करनेवाली * और प्रार्थना सिखानेवाली †
आत्मा उण्डेलूंगा, तब वे मुझे ताकेंगे अर्थात्
जिसे उन्हों ने बेधा है, और उसके लिये ऐसे
रोएंगे जैसे एकलौते पुत्र के लिये रोते-पीटते
हैं, और ऐसा भारी शोक करेंगे, जैसा
पहिलौठे के लिये करते हैं। ११ उस समय
यरूशलेम में इतना रोना-पीटना होगा जैसा
मगिद्दोन की तराई में हदद्रिम्मोन में हुआ
था। १२ सारे देश में विलाप होगा, हर
एक परिवार में अलग अलग; अर्थात् दाऊद
के घराने का परिवार अलग, और उनकी
स्त्रियां अलग; नातान के घराने का
परिवार अलग, और उनकी स्त्रियां अलग;
१३ लेवी के घराने का परिवार अलग और
उनकी स्त्रियां अलग; शिमीयों का परिवार
अलग, और उनकी स्त्रियां अलग;
१४ और जितने परिवार रह गए हों, हर
एक परिवार अलग अलग, और उनकी
स्त्रियां भी अलग अलग ॥

१३ उसी समय दाऊद के घराने
और यरूशलेम के निवासियों के
लिये पाप और मलिनता धोने के निमित्त
एक बहता हुआ सोता होगा ॥

* मूल में—का।
† मूल में—ऐसे कहवे होंगे।

२ और सेनाओं के यहोवा की यह
वाणी है, कि उस समय में इस देश में
से मूर्तों के नाम मिटा डालूंगा, और वे
फिर स्मरण में न रहेंगी; और मैं
भविष्यद्वक्ताओं और अशुद्ध आत्मा को
इस देश में से निकाल दूंगा। ३ और
यदि कोई फिर भविष्यद्वाणी करे, तो
उसके माता-पिता जिन से वह उत्पन्न
हुआ, उस से कहेंगे, तू जीवित न बचेगा,
क्योंकि तू ने यहोवा के नाम से झूठ
कहा है; सो जब वह भविष्यद्वाणी करे,
तब उसके माता-पिता जिन से वह उत्पन्न
हुआ उसको बेध डालेंगे। ४ उस समय
हर एक भविष्यद्वक्ता भविष्यद्वाणी करते
हुए अपने अपने दर्शन से लज्जित होंगे, और
धोखा देने के लिये कम्बल का वस्त्र
न पहिनेंगे, ५ परन्तु वह कहेगा, मैं
भविष्यद्वक्ता नहीं, किसान हूं; क्योंकि
लड़कपन ही से मैं औरों का दास हूं।
६ तब उस से यह पूछा जाएगा, तेरी छाती
में ये घाव कैसे हुए *, तब वह कहेगा, ये
वे ही हैं जो मेरे प्रेमियों के घर में मुझे
लगे हैं॥

७ सेनाओं के यहोवा की यह वाणी है,
हे तलवार, मेरे ठहराए हुए चरवाहे के
विरुद्ध अर्थात् जो पुरुष मेरा स्वजाति है,
उसके विरुद्ध चल। तू उस चरवाहे को
काट, तब भेड़-बकरियां तितर-बितर हो
जाएंगी; और बच्चों पर मैं अपने
हाथ बढ़ाऊंगा। ८ यहोवा की यह भी
वाणी है, कि इस देश के सारे निवासियों
की दो तिहाई मार डाली जाएगी,
और बची हुई तिहाई उस में बनी रहेगी।
९ उस तिहाई को मैं आग में डालकर
ऐसा निर्मल करूंगा, जैसा रूपा निर्मल
किया जाता है, और ऐसा जांचूंगा जैसा
सोना जांचा जाता है। वे मुझ से प्रार्थना
किया करेंगे, और मैं उनकी सुनूंगा। मैं
उनके विषय में कहूंगा, ये मेरी प्रजा हैं,
और वे मेरे विषय में कहेंगे, यहोवा
हमारा परमेश्वर है॥

१४ सुनो, यहोवा का एक ऐसा दिन
आनेवाला है जिस में तेरा धन
लूटकर तेरे बीच में बांट लिया जाएगा।
२ क्योंकि मैं सब जातियों को यरूशलेम से
लड़ने के लिये इकट्ठा करूंगा, और वह नगर
ले लिया जाएगा। और घर लूटे जाएंगे
और स्त्रियां भ्रष्ट की जाएंगी; नगर के
आधे लोग बंधुआई में जाएंगे, परन्तु प्रजा के
शेष लोग नगर ही में रहने पाएंगे। ३ तब
यहोवा निकलकर उन जातियों से ऐसा
लड़ेगा जैसा वह संग्राम के दिन में लड़ा था।
४ और उस समय वह जलपाई के पर्वत
पर पांव धरेगा, जो पूरब ओर यरूशलेम के
साम्हने है; तब जलपाई का पर्वत पूरब से
लेकर पच्छिम तक बीचोबीच से फटकर
बहुत बड़ा खड्ड हो जाएगा; तब आधा
पर्वत उत्तर की ओर और आधा दक्खिन
की ओर हट जाएगा। ५ तब तुम मेरे
बनाए हुए उस खड्ड से होकर भाग जाओगे,
क्योंकि वह खड्ड आसेल तक पहुंचेगा, वरन
तुम ऐसे भागोगे जैसे उस भुईंडोल के डर
से भागे थे जो यहूदा के राजा उज्जिय्याह
के दिनों में हुआ था। तब मेरा परमेश्वर
यहोवा आएगा, और सब पवित्र लोग उसके
साथ होंगे॥

६ उस समय कुछ उजियाला न रहेगा,
क्योंकि ज्योतिगण सिमट जाएंगे।
७ और लगातार एक ही दिन होगा जिसे

* मूल में—तेरे हाथों के बीच ये क्या घाव हैं।

यहोवा ही जानता है, न तो दिन होगा,
और न रात होगी, परन्तु सांझ के समय
उजियाला होगा ।।

८ उस समय यरूशलेम से बहता हुआ
जल फूट निकलेगा उसकी एक शाखा पूरब
के ताल और दूसरी पच्छिम के समुद्र की
ओर बहेगी, और धूप के दिनों मे और जाड़े
के दिनों में भी बराबर बहती रहेगी ।।

९ तब यहोवा सारी पृथ्वी का राजा
होगा; और उस समय एक ही यहोवा और
उसका नाम भी एक ही माना जाएगा ।।

१० गेबा से लेकर यरूशलेम की
दक्खिन ओर के रिम्मोन तक सब भूमि
अराबा के समान हो जाएगी। परन्तु वह
ऊंची होकर बिन्यामीन के फाटक से
लेकर पहिले फाटक के स्थान तक, और
कोनेवाले फाटक तक, और हननेल के
गुम्मट से लेकर राजा के दाखरसकुण्डों
तक अपने स्थान मे बसेगी। ११ और
लोग उस में बसेंगे क्योंकि फिर सत्यानाश
का शाप न होगा; और यरूशलेम
बेखटके बसी रहेगी। १२ और जितनी
जातियों ने यरूशलेम से युद्ध किया है उन
सभों को यहोवा ऐसी मार से मारेगा, कि
खड़े खड़े उनका मांस सड़ जाएगा, और
उनकी आंखे अपने गोलकों में सड़ जाएंगी,
और उनकी जीभ उनके मुंह में सड़ जाएगी।
१३ और उस समय यहोवा की ओर से
उन में बडी घबराहट पैठेगी, और वे एक
दूसरे के हाथ को पकडेंगे, और एक दूसरे
पर अपने अपने हाथ उठाएंगे। १४ यहूदा
भी यरूशलेम में लड़ेगा, और सोना, चान्दी,
वस्त्र आदि चारों ओर की सब जातियों
की धन सम्पत्ति उस मे बटोरी जाएगी।
१५ और घोड़े, खच्चर, ऊंट और गदहे
वरन जितने पशु उनकी छावनियों में
होंगे वे भी ऐसी ही बीमारी से मारे
जाएंगे ।।

१६ तब जितने लोग यरूशलेम पर
चढनेवाली सब जातियों में से बचे रहेंगे,
वे प्रति वर्ष राजा को अर्थात् सेनाओं के
यहोवा को दण्डवत् करने, और झोंपड़ियों
का पर्ब मानने के लिये यरूशलेम को
जाया करेंगे। १७ और पृथ्वी के कुलों
मे से जो लोग यरूशलेम में राजा, अर्थात्
सेनाओं के यहोवा को दण्डवत् करने
के लिये न जाएंगे, उनके यहां वर्षा न
होगी। १८ और यदि मिस्र का कुल
वहां न आए, तो क्या उन पर वह मरी न
पड़ेगी जिस से यहोवा उन जातियों को
मारेगा जो झोंपड़ियों का पर्ब मानने के
लिये न जाएंगे? १९ यह मिस्र का और
उन सब जातियों का पाप ठहरेगा, जो
झोंपड़ियों का पर्ब मानने के लिये न जाएंगे।
२० उस समय घोड़ों की घंटियों पर भी
यह लिखा रहेगा, यहोवा के लिये पवित्र।
और यहोवा के भवन की हंड़ियां उन
कटोरों के तुल्य पवित्र ठहरेंगी, जो
वेदी के साम्हने रहते है। २१ वरन
यरूशलेम में और यहूदा देश में सब
हंडियां सेनाओं के यहोवा के लिये
पवित्र ठहरेंगी, और सब मेलबलि
करनेवाले आ आकर उन हंड़ियों में मांस
सिझाया करेंगे। और तब सेनाओं के
यहोवा के भवन में फिर कोई ब्योपारी
न पाया जाएगा ।।

# मलाकी

१ मलाकी के द्वारा इस्राएल के विषय
में कहा हुआ यहोवा का भारी
वचन ।।
२ यहोवा यह कहता है, मैं ने तुम से
प्रेम किया है, परन्तु तुम पूछते हो, तू ने
किस बात में हम से प्रेम किया है? यहोवा
की यह वाणी है, क्या एसाव याकूब का
भाई न था? ३ तौभी मैं ने याकूब से प्रेम
किया परन्तु एसाव को अप्रिय जानकर
उसके पहाड़ों को उजाड़ डाला, और उसकी
बपौती को जंगल के गीदड़ों का कर दिया
है। ४ एदोम कहता है, हमारा देश उजड
गया है, परन्तु हम खण्डहरों को फिरकर
बसाएंगे, सेनाओं का यहोवा यों कहता है,
यदि वे बनाएं भी, परन्तु मैं ढा दूगा; उनका
नाम दुष्ट जाति पड़ेगा, और वे ऐसे लोग
कहलाएंगे जिन पर यहोवा सदैव क्रोधित
रहे। ५ तुम्हारी आंखें इसे देखेंगी, और
तुम कहोगे, यहोवा का प्रताप इस्राएल
के सिवाने की परली ओर भी बढ़ता
जाए ।।
६ पुत्र पिता का, और दास स्वामी का
आदर करता है। यदि मैं पिता हू, तो मेरा
आदर मानना कहां है? और यदि मैं
स्वामी हूं, तो मेरा भय मानना कहा?
सेनाओं का यहोवा, तुम याजकों से भी जो
मेरे नाम का अपमान करते हो यही बात
पूछता है। परन्तु तुम पूछते हो, हम ने
किस बात में तेरे नाम का अपमान किया
है? तुम मेरी वेदी पर अशुद्ध भोजन चढ़ाते
हो। ७ तौभी तुम पूछते हो कि हम किस
बात में तुझे अशुद्ध ठहराते है? इस बात
में भी, कि तुम कहते हो, यहोवा की मेज़
तुच्छ है। ८ जब तुम अन्धे पशु को बलि
करने के लिये समीप ले आते हो तो क्या
यह बुरा नहीं? और जब तुम लंगड़े वा
रोगी पशु को ले आते हो, तो क्या यह
बुरा नहीं? अपने हाकिम के पास ऐसी
भेंट ले जाओ; क्या वह तुम से प्रसन्न होगा
वा तुम पर अनुग्रह करेगा? सेनाओं के
यहोवा का यही वचन है ।।
९ और अब मैं तुम से कहता हूं, ईश्वर
से प्रार्थना करो कि वह हम लोगों पर अनुग्रह
करे। यह तुम्हारे हाथ से हुआ है; तब क्या
तुम समझते हो कि परमेश्वर तुम में से
किसी का पक्ष करेगा? सेनाओं के यहोवा
का यही वचन है। १० भला होता कि
तुम में से कोई मन्दिर के किवाड़ों को बन्द
करता कि तुम मेरी वेदी पर व्यर्थ आग
जलाने न पाते! सेनाओं के यहोवा का
यह वचन है, मैं तुम से कदापि प्रसन्न
नहीं हूं, और न तुम्हारे हाथ से भेंट ग्रहण
करूंगा। ११ क्योंकि उदयाचल से लेकर
अस्ताचल तक अन्यजातियों में मेरा नाम
महान है, और हर कहीं मेरे नाम पर धूप
और शुद्ध भेंट चढ़ाई जाती है; क्योंकि अन्य-
जातियों में मेरा नाम महान है, सेनाओं के
यहोवा का यही वचन है। १२ परन्तु तुम
लोग उसको यह कहकर अपवित्र ठहराते
हो कि यहोवा की मेज़ अशुद्ध है, और जो
भोजनवस्तु उस पर से मिलती है वह भी
तुच्छ है। १३ फिर तुम यह भी कहते हो,

कि यह कैसा बड़ा उपद्रव है! सेनाओं के
यहोवा का यह वचन है। तुम ने उस
भोजनवस्तु के प्रति नाक-भौं सिकोड़ी, और
अत्याचार से प्राप्त किए हुए और लगड़े
और रोगी पशु की भेंट ले आते हो! क्या
मैं ऐसी भेंट तुम्हारे हाथ से ग्रहण करूं?
यहोवा का यही वचन है। १४ जिस छली
के झुण्ड में नरपशु हो परन्तु वह मन्नत
मानकर परमेश्वर को बर्जा हुआ पशु
चढ़ाए, वह शापित है; मैं तो महाराजा हूं,
और मेरा नाम अन्यजातियों मे भययोग्य
है, सेनाओं के यहोवा का यही वचन
है॥

२ और अब हे याजको, यह आज्ञा
तुम्हारे लिये है। २ यदि तुम इसे न
सुनो, और मन लगाकर मेरे नाम का आदर
न करो, तो सेनाओं का यहोवा यों कहता
है कि मैं तुम को शाप दूगा, और जो
वस्तुए मेरी आशीष से तुम्हें मिली है, उन
पर मेरा शाप पडेगा, वरन तुम जो मन
नही लगाते हो इस कारण मेरा शाप उन
पर पड चुका है। ३ देखो, मैं तुम्हारे
कारण बीज को झिडकूगा *, और तुम्हारे
मुह पर तुम्हारे पर्वो के यज्ञपशुओं का मल
फैलाऊगा, और उसके संग तुम भी उठाकर
फेंक दिए जाओगे। ४ तब तुम जानोगे
कि मैं ने तुम को यह आज्ञा इसलिये दिलाई
है कि लेवी के साथ मेरी बन्धी हुई वाचा
बनी रहे; सेनाओं के यहोवा का यही वचन
है। ५ मेरी जो वाचा उसके साथ बन्धी
थी वह जीवन और शान्ति की थी, और
मैं ने यह इसलिये उसको दिया कि वह भय
मानता रहे; और उस ने मेरा भय मान
भी लिया और मेरे नाम से अत्यन्त भय
खाता था। ६ उसको मेरी सच्ची व्यवस्था
कण्ठ थी, और उसके मुंह से कुटिल बात न
निकलती थी। वह शान्ति और सीधाई से
मेरे संग संग चलता था, और बहुतों को
अधर्म से लौटा ले आया था। ७ क्योंकि
याजक को चाहिये कि वह अपने ओंठों से
ज्ञान की रक्षा करे, और लोग उसके मुंह
से व्यवस्था पूछें, क्योंकि वह सेनाओं के
यहोवा का दूत है। ८ परन्तु तुम लोग
धर्म के मार्ग से ही हट गए; तुम बहुतों
के लिये व्यवस्था के विषय में ठोकर का
कारण हुए, तुम ने लेवी की वाचा को
तोड़ दिया है, सेनाओं के यहोवा का यही
वचन है। ९ इसलिये मैं ने भी तुम को सब
लोगों के साम्हने तुच्छ और नीचा कर दिया
है, क्योंकि तुम मेरे मार्गों पर नहीं चलते,
वरन व्यवस्था देने में मुह देखा विचार
करते हो॥

१० क्या हम सभों का एक ही पिता
नहीं? क्या एक ही परमेश्वर ने हम को
उत्पन्न नही किया? हम क्यों एक दूसरे
का विश्वासघात करके अपने पूर्वजों की
वाचा को तोड़ देते हैं? ११ यहूदा ने
विश्वासघात किया है, और इस्राएल में
और यरूशलेम मे घृणित काम किया गया
है; क्योंकि यहूदा ने बिराने देवता की कन्या
से विवाह करके यहोवा के पवित्र स्थान को
जो उसका प्रिय है, अपवित्र किया है।
१२ जो पुरुष ऐसा काम करे, उसके
तम्बुओं मे से याकूब का परमेश्वर उसके
घर के रक्षक और सेनाओं के यहोवा
की भेंट चढ़ानेवाले को यहूदा से काट
डालेगा!

१३ फिर तुम ने यह दूसरा काम किया
है कि तुम ने यहोवा की वेदी को रोनेवालों

* मूल में—मैं तुम्हारे कारण बीज को
घुड़कूगा।

और आहें भरनेवालों के आंसुओं से भिगो
दिया है, यहां तक कि वह तुम्हारी भेंट की
ओर दृष्टि तक नहीं करता, और
न प्रसन्न होकर उसको तुम्हारे हाथ
से ग्रहण करता है। तुम पूछते हो,
ऐसा क्यों? १४ इसलिये, क्योंकि यहोवा
तेरे और तेरी उस जवानी की संगिनी
और ब्याही हुई स्त्री के बीच साक्षी
हुआ था जिस का तू ने विश्वासघात किया
है। १५ क्या उस ने एक ही को नहीं
बनाया, जब कि और आत्माएं उसके पास
थीं *? और एक ही को क्यों बनाया?
इसलिये कि वह परमेश्वर के योग्य सन्तान
चाहता है। इसलिये तुम अपनी आत्मा के
विषय में चौकस रहो, और तुम में से कोई
अपनी जवानी की स्त्री से विश्वासघात न
करे। १६ क्योंकि इस्राएल का परमेश्वर
यहोवा यह कहता है, कि मैं स्त्री-त्याग से
घृणा करता हूं, और उस से भी जो अपने
वस्त्र को उपद्रव से ढांपता है। इसलिये
तुम अपनी आत्मा के विषय में चौकस रहो
और विश्वासघात मत करो, सेनाओं के
यहोवा का यही वचन है॥

१७ तुम लोगों ने अपनी बातों से
यहोवा को उकता दिया है। तौभी पूछते
हो, कि हम ने किस बात मे उसे उकता
दिया? इस मे, कि तुम कहते हो कि जो
कोई बुरा करता है, वह यहोवा की
दृष्टि में अच्छा लगता है, और वह ऐसे
लोगों से प्रसन्न रहता है, और यह, कि
न्यायी परमेश्वर कहां है?

३ देखो, मैं अपने दूत को भेजता हूं,
और वह मार्ग को मेरे आगे सुधारेगा,
और प्रभु, जिसे तुम ढूंढ़ते हो, वह अचानक
अपने मन्दिर में आ जाएगा; हां वाचा का
वह दूत, जिसे तुम चाहते हो, सुनो, वह
आता है, सेनाओं के यहोवा का यही वचन
है। २ परन्तु उसके आने के दिन की कौन
सह सकेगा? और जब वह दिखाई दे, तब
कौन खड़ा रह सकेगा?

क्योंकि वह सोनार की आग और धोबी
के साबुन के समान है। ३ वह रूपे का
तानेवाला और शुद्ध करनेवाला बनेगा, और
लेवियों को शुद्ध करेगा और उनको सोने
रूपे की नाईं निर्मल करेगा, तब वे यहोवा
की भेंट धर्म से चढ़ाएंगे। ४ तब यहूदा
और यरूशलेम की भेंट यहोवा को ऐसी
भाएगी, जैसी पहिले दिनों में और प्राचीन-
काल में भावती थी॥

५ तब मैं न्याय करने को तुम्हारे निकट
आऊंगा; और टोनहों, और व्यभिचारियों,
और झूठी किरिया खानेवालों के विरुद्ध,
और जो मजदूर की मजदूरी को दबाते,
और विधवा और अनाथों पर अन्धेर करते,
और परदेशी का न्याय बिगाड़ते, और मेरा
भय नहीं मानते, उन सभों के विरुद्ध मैं
तुरन्त साक्षी दूंगा, सेनाओं के यहोवा का
यही वचन है॥

६ क्योंकि मैं यहोवा बदलता नहीं;
इसी कारण, हे याकूब की सन्तान तुम
नाश नहीं हुए। ७ अपने पुरखाओं के
दिनों से तुम लोग मेरी विधियों से हटते
आए हो, और उनका पालन नहीं करते।
तुम मेरी ओर फिरो, तब मैं भी तुम्हारी
ओर फिरूंगा, सेनाओं के यहोवा का यही
वचन है; परन्तु तुम पूछते हो, हम किस
बात में फिरें? ८ क्या मनुष्य परमेश्वर
को धोखा दे सकता है? देखो, तुम मुझ

* वा क्या एक ही पुरुष ने ऐसा किया जिस में आत्मा का कुछ प्रभाव रह गया था।

को धोखा देते हो, और तौभी पूछते हो
कि हम ने किस बात में तुझे लूटा है?
दशमांश और उठाने की भेंटों में। ९ तुम
पर भारी शाप पड़ा है, क्योंकि तुम
मुझे लूटते हो; वरन सारी जाति ऐसा
करती है। १० सारे दशमांस भण्डार में
ले आओ कि मेरे भवन में भोजनवस्तु
रहे; और सेनाओं का यहोवा यह
कहता है, कि ऐसा करके मुझे परखो
कि मैं आकाश के झरोखे तुम्हारे लिये
खोलकर तुम्हारे ऊपर अपरम्पार आशीष
की वर्षा करता हूं कि नही। ११ मैं
तुम्हारे लिये नाश करनेवाले को ऐसा
घुडकूंगा कि वह तुम्हारी भूमि की
उपज नाश न करेगा, और तुम्हारी
दाखलताओं के फल कच्चे न गिरेंगे,
सेनाओं के यहोवा का यही वचन है।
१२ तब सारी जातियां तुम को धन्य
कहेंगी, क्योंकि तुम्हारा देश * मनोहर देश
होगा, सेनाओं के यहोवा का यही वचन
है॥

१३ यहोवा यह कहता है, तुम ने
मेरे विरुद्ध ढिठाई की बातें कही हैं। परन्तु
तुम पूछते हो, हम ने तेरे विरुद्ध में क्या
कहा है? १४ तुम ने कहा है कि
परमेश्वर की सेवा करनी व्यर्थ है।
हम ने जो उसके बताए हुए कामों
को पूरा किया और सेनाओं के यहोवा
के डर के मारे शोक का पहिरावा पहिने
हुए चले हैं, इस से क्या लाभ हुआ?
१५ अब से हम अभिमानी लोगों को धन्य
कहते हैं; क्योंकि दुराचारी तो सफल बन
गए हैं, वरन वे परमेश्वर की परीक्षा करने
पर भी बच गए हैं॥

* मूल में—तुम।

१६ तब यहोवा का भय माननेवालों ने
आपस में बातें की, और यहोवा ध्यान धर-
कर उनकी सुनता था; और जो यहोवा का
भय मानते और उसके नाम का सम्मान
करते थे, उनके स्मरण के निमित्त उसके
साम्हने एक पुस्तक लिखी जाती थी।
१७ सेनाओं का यहोवा यह कहता है, कि
जो दिन मैं ने ठहराया है, उस दिन वे
लोग मेरे वरन मेरे निज भाग ठहरेंगे,
और मैं उन से ऐसी कोमलता करूंगा
जैसी कोई अपने सेवा करनेवाले पुत्र से
करे। १८ तब तुम फिरकर धर्मी और
दुष्ट का भेद, अर्थात् जो परमेश्वर की
सेवा करता है, और जो उसकी सेवा
नही करता, उन दोनों का भेद पहिचान
सकोगे॥

४ क्योंकि देखो, वह धधकते भट्ठे
का सा दिन आता है, जब सब अभि-
मानी और सब दुराचारी लोग अनाज की
खूंटी बन जाएंगे; और उस आनेवाले दिन
में वे ऐसे भस्म हो जाएंगे कि उनका पता
तक न रहेगा *, सेनाओं के यहोवा का यही
वचन है। २ परन्तु तुम्हारे लिये जो मेरे
नाम का भय मानते हो, धर्म का सूर्य
उदय होगा, और उसकी किरणों के द्वारा
तुम चंगे हो जाओगे †; और तुम निकल-
कर पाले हुए बछड़ों की नाईं कूदोगे और
फांदोगे। ३ तब तुम दुष्टों को लताड
डालोगे, अर्थात् मेरे उस ठहराए हुए दिन
में वे तुम्हारे पांवों के नीचे की राख बन
जाएंगे, सेनाओं के यहोवा का यही वचन
है॥

* मूल में—उनकी न जड़ न डालियां छोड़ेगा।

† मूल में—उसके पंखों में चंगापन।

४ मेरे दास मूसा की व्यवस्था अर्थात्
जो जो विधि और नियम मैं ने सारे
इस्राएलियों के लिये उसको होरेब में दिए
थे, उनको स्मरण रखो॥
५ देखो, यहोवा के उस बड़े और
भयानक दिन के आने से पहिले, मैं तुम्हारे
पास एलिय्याह नबी को भेजूंगा। ६ और
वह माता-पिता के मन को उनके
पुत्रों की ओर, और पुत्रों के मन को
उनके माता-पिता की ओर फेरेगा;
ऐसा न हो कि मैं आकर पृथ्वी को
सत्यानाश करूं॥

---

धर्मपुस्तक का

# नया नियम

अर्थात्

प्रभु यीशु का

# सुसमाचार

# मत्ती रचित सुसमाचार

१ इब्राहीम की सन्तान, दाऊद की
सन्तान, यीशु मसीह की बंशावली।
२ इब्राहीम से इसहाक उत्पन्न हुआ; इस-
हाक से याकूब उत्पन्न हुआ; और याकूब
से यहूदा और उसके भाई उत्पन्न हुए।
३ यहूदा से फिरिस, और यहूदा और
तामार से जोरह उत्पन्न हुए; और फिरिस
से हिस्रोन उत्पन्न हुआ, और हिस्रोन
से एराम उत्पन्न हुआ। ४ और एराम
से अम्मीनादाब उत्पन्न हुआ, और
अम्मीनादाब से नहशोन और नहशोन से
सलमोन उत्पन्न हुआ। ५ और सलमोन
और राहब से बोअज उत्पन्न हुआ। और
बोअज और रूत से ओबेद उत्पन्न हुआ,
और ओबेद से यिशै उत्पन्न हुआ। ६ और
यिशै से दाऊद राजा उत्पन्न हुआ॥
७ और दाऊद से सुलैमान उस स्त्री
से उत्पन्न हुआ जो पहिले उरिय्याह की
पत्नी थी। ८ और सुलैमान से रहबाम
उत्पन्न हुआ; और रहबाम से अबिय्याह
उत्पन्न हुआ, और अबिय्याह से आसा
उत्पन्न हुआ; और आसा से यहोशाफात
उत्पन्न हुआ; और यहोशाफात से योराम
उत्पन्न हुआ, और योराम से उज्जिय्याह
उत्पन्न हुआ। ९ और उज्जिय्याह से
योताम उत्पन्न हुआ; और योताम से
आहाज उत्पन्न हुआ; और आहाज से
हिजकिय्याह उत्पन्न हुआ। १० और
हिजकिय्याह से मनश्शिह उत्पन्न हुआ।
और मनश्शिह से आमोन उत्पन्न हुआ;
और आमोन से योशिय्याह उत्पन्न हुआ।
११ और बन्दी होकर बाबुल जाने के
समय में योशिय्याह से यकुन्याह, और उस
के भाई उत्पन्न हुए॥
१२ बन्दी होकर बाबुल पहुंचाए जाने
के बाद यकुन्याह से शालतिएल उत्पन्न
हुआ; और शालतिएल से जरुब्बाबिल
उत्पन्न हुआ। १३ और जरुब्बाबिल से
अबीहूद उत्पन्न हुआ, और अबीहूद से
इल्याकीम उत्पन्न हुआ; और इल्याकीम
से अजोर उत्पन्न हुआ। १४ और अजोर
से सदोक उत्पन्न हुआ; और सदोक से
अखीम उत्पन्न हुआ; और अखीम से
इलीहूद उत्पन्न हुआ। १५ और इलीहूद
से इलियाजार उत्पन्न हुआ; और इलिया-
जार से मत्तान उत्पन्न हुआ; और मत्तान
से याकूब उत्पन्न हुआ। १६ और याकूब
से यूसुफ उत्पन्न हुआ; जो मरियम का
पति था जिस से यीशु जो मसीह कहलाता
है उत्पन्न हुआ॥
१७ इब्राहीम से दाऊद तक सब चौदह
पीढ़ी हुई और दाऊद से बाबुल को बन्दी
होकर पहुंचाए जाने तक चौदह पीढी और
बन्दी होकर बाबुल को पहुचाए जाने के
समय से लेकर मसीह तक चौदह पीढ़ी
हुईं॥
१८ अब यीशु मसीह का जन्म इस
प्रकार से हुआ, कि जब उस की माता
मरियम की मंगनी यूसुफ के साथ हो गई,
तो उन के इकट्ठे होने से पहिले वह पवित्र
आत्मा की ओर से गर्भवती पाई गई।
१९ सो उसके पति यूसुफ ने जो धर्मी था
और उसे बदनाम करना नहीं चाहता था,
उसे चुपके से त्याग देने की मनसा की।

२० जब वह इन बातों के सोच ही में था
तो प्रभु का स्वर्गदूत उसे स्वप्न में दिखाई
देकर कहने लगा, हे यूसुफ दाऊद की
सन्तान, तू अपनी पत्नी मरियम को अपने
यहां ले आने से मत डर; क्योंकि जो उसके
गर्भ में है, वह पवित्र आत्मा की ओर से
है। २१ वह पुत्र जनेगी और तू उसका
नाम यीशु रखना; क्योंकि वह अपने
लोगों का उन के पापों से उद्धार करेगा।
२२ यह सब कुछ इसलिये हुआ कि जो
वचन प्रभु ने भविष्यद्वक्ता के द्वारा कहा
था; वह पूरा हो। २३ कि, देखो एक
कुंवारी गर्भवती होगी और एक पुत्र जनेगी
और उसका नाम इम्मानुएल रखा जाएगा
जिस का अर्थ यह है "परमेश्वर हमारे
साथ"। २४ सो यूसुफ नीद से जागकर
प्रभु के दूत की आज्ञा अनुसार अपनी पत्नी
को अपने यहां ले आया। २५ और जब
तक वह पुत्र न जनी तब तक वह उसके
पास न गया: और उस ने उसका नाम
यीशु रखा॥

२ हेरोदेस राजा के दिनों में जब
यहूदिया के बैतलहम में यीशु का जन्म
हुआ, तो देखो, पूर्व से कई ज्योतिषी यरू-
शलेम में आकर पूछने लगे। २ कि यहू-
दियों का राजा जिस का जन्म हुआ है, कहा
है? क्योंकि हम ने पूर्व में उसका तारा
देखा है और उस को प्रणाम करने आए है।
३ यह सुनकर हेरोदेस राजा और उसके
साथ सारा यरूशलेम घबरा गया। ४ और
उस ने लोगों के सब महायाजको और
शास्त्रियों को इकट्ठे करके उन से पूछा,
कि मसीह का जन्म कहाँ होना चाहिए?
५ उन्हों ने उस से कहा, यहूदिया के
बैतलहम में; क्योंकि भविष्यद्वक्ता के द्वारा
यों लिखा गया है। ६ कि हे बैतलहम,
जो यहूदा के देश में है, तू किसी रीति से
यहूदा के अधिकारियों में सब से छोटा
नही; क्योकि तुझ में से एक अधिपति
निकलेगा, जो मेरी प्रजा इस्राएल की
रखवाली करेगा। ७ तब हेरोदेस ने
ज्योतिषियों को चुपके से बुलाकर उन से
पूछा, कि तारा ठीक किस समय दिखाई
दिया था। ८ और उस ने यह कहकर उन्हें
बैतलहम भेजा, कि जाकर उस बालक के
विषय मे ठीक ठीक मालूम करो और जब
वह मिल जाए तो मुझे समाचार दो ताकि
मैं भी आकर उस को प्रणाम करूं। ९ वे
राजा की बात सुनकर चले गए, और देखो,
जो तारा उन्हो ने पूर्व में देखा था, वह उन
के आगे आगे चला, और जहां बालक था,
उस जगह के ऊपर पहुचकर ठहर गया।
१० उस तारे को देखकर वे अति आनन्दित
हुए। ११ और उस घर में पहुचकर
उस बालक को उस की माता मरियम
के साथ देखा, और मुह के बल गिरकर उसे
प्रणाम किया; और अपना अपना थैला
खोलकर उस को सोना, और लोहबान,
और गन्धरस की भेंट चढ़ाई। १२ और
स्वप्न में यह चितौनी पाकर कि हेरोदेस
के पास फिर न जाना, वे दूसरे मार्ग से
होकर अपने देश को चले गए॥

१३ उन के चले जाने के बाद देखो, प्रभु
के एक दूत ने स्वप्न में यूसुफ को दिखाई
देकर कहा, उठ; उस बालक को और उस
की माता को लेकर मिस्र देश को भाग जा;
और जब तक मैं तुझ से न कहू, तब तक वहीं
रहना; क्योंकि हेरोदेस इस बालक को ढूंढ़ने
पर है कि उसे मरवा डाले। १४ वह रात
ही को उठकर बालक और उस की माता
को लेकर मिस्र को चल दिया। १५ और

हेरोदेस के मरने तक वहीं रहा; इसलिये
कि वह वचन जो प्रभु ने भविष्यद्वक्ता के
द्वारा कहा था कि मैं ने अपने पुत्र को मिस्र
से बुलाया पूरा हो। १६ जब हेरोदेस ने
यह देखा, कि ज्योतिषियों ने मेरे साथ ठट्ठा
किया है, तब वह क्रोध से भर गया; और
लोगों को भेजकर ज्योतिषियों से ठीक ठीक
पूछे हुए समय के अनुसार बैतलहम और
उसके आस पास के सब लड़कों को जो दो
वर्ष के, वा उस से छोटे थे, मरवा डाला।
१७ तब जो वचन यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता
के द्वारा कहा गया था, वह पूरा हुआ,
१८ कि रामाह में एक करुण-नाद सुनाई
दिया, रोना और बड़ा विलाप, राहेल अपने
बालकों के लिये रो रही थी, और शान्त
होना न चाहती थी, क्योंकि वे हैं नहीं॥

१९ हेरोदेस के मरने के बाद देखो,
प्रभु के दूत ने मिस्र में यूसुफ को स्वप्न में
दिखाई देकर कहा। २० कि उठ, बालक
और उस की माता को लेकर इस्राएल के
देश में चला जा, क्योंकि जो बालक के
प्राण लेना चाहते थे, वे मर गए। २१ वह
उठा, और बालक और उस की माता को
साथ लेकर इस्राएल के देश में आया।
२२ परन्तु यह सुनकर कि अरखिलाउस
अपने पिता हेरोदेस की जगह यहूदिया पर
राज्य कर रहा है, वहां जाने से डरा, और
स्वप्न में चितौनी पाकर गलील देश में
चला गया। २३ और नासरत नाम नगर
में जा बसा; ताकि वह वचन पूरा हो, जो
भविष्यद्वक्ताओं के द्वारा कहा गया था,
कि वह नासरी कहलाएगा॥

३ उन दिनों में यूहन्ना बपतिस्मा देने-
वाला आकर यहूदिया के जंगल में यह
प्रचार करने लगा। कि २ मन फिराओ;
क्योंकि स्वर्ग का राज्य निकट आ गया है।
३ यह वही है जिस की चर्चा यशायाह
भविष्यद्वक्ता के द्वारा की गई कि जंगल
में एक पुकारनेवाले का शब्द हो रहा है, कि
प्रभु का मार्ग तैयार करो, उस की सड़कें
सीधी करो। ४ यह यूहन्ना ऊंट के रोम
का वस्त्र पहिने था, और अपनी कमर
में चमड़े का पटुका बान्धे हुए था, और
उसका भोजन टिड्डियां और बनमधु था।
५ तब यरूशलेम के और सारे यहूदिया के,
और यरदन के आस पास के सारे देश के
लोग उसके पास निकल आए। ६ और
अपने अपने पापो को मानकर यरदन नदी
मे उस से बपतिस्मा लिया। ७ जब उस
ने बहुतेरे फरीसियों और सदूकियों को
बपतिस्मा के लिये अपने पास आते देखा,
तो उन से कहा, कि हे सांप के बच्चों,
तुम्हें किस ने जता दिया, कि आनेवाले
क्रोध से भागो? ८ सो मन फिराव के
योग्य फल लाओ। ९ और अपने अपने
मन में यह न सोचो, कि हमारा पिता
इब्राहीम है; क्योंकि मैं तुम से कहता हूं, कि
परमेश्वर इन पत्थरों से इब्राहीम के लिये
सन्तान उत्पन्न कर सकता है। १० और
अब कुल्हाड़ा पेड़ों की जड़ पर रखा
हुआ है, इसलिये जो जो पेड़ अच्छा फल
नही लाता, वह काटा और आग में झोंका
जाता है। ११ मैं तो पानी से तुम्हें मन
फिराव का बपतिस्मा देता हूं, परन्तु जो
मेरे बाद आनेवाला है, वह मुझ से शक्ति-
शाली है; मैं उस की जूती उठाने के योग्य
नही, वह तुम्हें पवित्र आत्मा और आग
से बपतिस्मा देगा। १२ उसका सूप उस
के हाथ में है, और वह अपना खलिहान
अच्छी रीति से साफ करेगा, और अपने गेहूं
को तो खत्ते में इकट्ठा करेगा, परन्तु भूसी

को उस आग में जलाएगा जो बुझने की
नहीं ॥
१३ उस समय यीशु गलील से यरदन के
किनारे पर यूहन्ना के पास उस से बपतिस्मा
लेने आया। १४ परन्तु यूहन्ना यह कहकर
उसे रोकने लगा, कि मुझे तेरे हाथ से
बपतिस्मा लेने की आवश्यकता है, और
तू मेरे पास आया है? १५ यीशु ने उस
को यह उत्तर दिया, कि अब तो ऐसा
ही होने दे, क्योंकि हमें इसी रीति से सब
धार्मिकता को पूरा करना उचित है, तब
उस ने उस की बात मान ली। १६ और
यीशु बपतिस्मा लेकर तुरन्त पानी मे
से ऊपर आया, और देखो, उसके लिये
आकाश खुल गया; और उस ने परमेश्वर
के आत्मा को कबूतर की नाईं उतरते और
अपने ऊपर आते देखा। १७ और देखो,
यह आकाशवाणी हुई, कि यह मेरा प्रिय
पुत्र है, जिस से मैं अत्यन्त प्रसन्न हूं ॥

४ तब उस समय आत्मा यीशु को
जंगल में ले गया ताकि इब्लीस से
उस की परीक्षा हो। २ वह चालीस दिन,
और चालीस रात, निराहार रहा, अन्त मे
उसे भूख लगी। ३ तब परखनेवाले ने
पास आकर उस से कहा, यदि तू परमेश्वर
का पुत्र है, तो कह दे, कि ये पत्थर रोटियां
बन जाए। ४ उस ने उत्तर दिया; कि
लिखा है कि मनुष्य केवल रोटी ही से नहीं,
परन्तु हर एक वचन से जो परमेश्वर के
मुख से निकलता है जीवित रहेगा।
५ तब इब्लीस उसे पवित्र नगर मे
ले गया और मन्दिर के कंगूरे पर खड़ा
किया। ६ और उस से कहा यदि तू
परमेश्वर का पुत्र है, तो अपने आप को
नीचे गिरा दे; क्योंकि लिखा है, कि वह
तेरे विषय में अपने स्वर्गदूतों को आज्ञा
देगा; और वे तुझे हाथों हाथ उठा लेंगे;
कहीं ऐसा न हो कि तेरे पांवों में पत्थर
से ठेस लगे। ७ यीशु ने उस से कहा;
यह भी लिखा है, कि तू प्रभु अपने परमे-
श्वर की परीक्षा न कर। ८ फिर शैतान *
उसे एक बहुत ऊंचे पहाड़ पर ले गया और
सारे जगत के राज्य और उसका विभव
दिखाकर। ९ उस से कहा, कि यदि तू
गिरकर मुझे प्रणाम करे, तो मैं यह सब
कुछ तुझे दे दूंगा। १० तब यीशु ने उस से
कहा; हे शैतान दूर हो जा, क्योंकि लिखा
है, कि तू प्रभु अपने परमेश्वर को प्रणाम
कर, और केवल उसी की उपासना कर।
११ तब शैतान उसके पास से चला गया;
और देखो, स्वर्गदूत आकर उस की सेवा
करने लगे ॥
१२ जब उस ने यह सुना कि यूहन्ना
पकड़वा दिया गया, तो वह गलील को चला
गया। १३ और नासरत को छोड़कर
कफरनहूम में जो झील के किनारे जबूलून
और नपताली के देश में है जाकर रहने
लगा। १४ ताकि जो यशायाह भविष्यद्-
वक्ता के द्वारा कहा गया था, वह पूरा
हो। १५ कि जबूलून और नपताली के
देश, झील के मार्ग से यरदन के पार
अन्यजातियों का गलील। १६ जो लोग
अन्धकार में बैठे थे उन्हों ने बड़ी ज्योति
देखी; और जो मृत्यु के देश और छाया
में बैठे थे, उन पर ज्योति चमकी ॥
१७ उस समय से यीशु प्रचार करना
और यह कहना आरम्भ किया, कि मन
फिराओ क्योंकि स्वर्ग का राज्य निकट
आया है। १८ उस ने गलील की झील

* अर्थात् इब्लीस।

के किनारे फिरते हुए दो भाइयों अर्थात्
शमौन को जो पतरस कहलाता है, और
उसके भाई अन्द्रियास को झील में जाल
डालते देखा; क्योंकि वे मछवे थे। १९ और
उन से कहा, मेरे पीछे चले आओ,
तो मैं तुम को मनुष्यों के पकड़नेवाले
बनाऊंगा। २० वे तुरन्त जालों को छोड़-
कर उसके पीछे हो लिए। २१ और वहां
से आगे बढ़कर, उस ने और दो भाइयों
अर्थात् जब्दी के पुत्र याकूब और उसके
भाई यूहन्ना को अपने पिता जब्दी के
साथ नाव पर अपने जालों को सुधारते
देखा; और उन्हें भी बुलाया। २२ वे
तुरन्त नाव और अपने पिता को छोड़कर
उसके पीछे हो लिए॥

२३ और यीशु सारे गलील में फिरता
हुआ उन की सभाओं में उपदेश करता और
राज्य का सुसमाचार प्रचार करता, और
लोगों की हर प्रकार की बीमारी और
दुर्बलता को दूर करता रहा। २४ और
सारे सूरिया में उसका यश फैल गया;
और लोग सब बीमारों को, जो नाना
प्रकार की बीमारियों और दुखों में जकड़े
हुए थे, और जिन में दुष्टात्माएं थीं और
मिर्गीवालों और झोले के मारे हुओं को
उसके पास लाए और उस ने उन्हें चंगा
किया। २५ और गलील और दिका-
पुलिस और यरूशलेम और यहूदिया से
और यरदन के पार से भीड़ की भीड़
उसके पीछे हो ली॥

५ वह इस भीड़ को देखकर, पहाड़
पर चढ़ गया; और जब बैठ गया,
तो उसके चेले उसके पास आए। २ और
वह अपना मुंह खोलकर उन्हें यह उपदेश
देने लगा, ३ धन्य हैं वे, जो मन के दीन
हैं, क्योंकि स्वर्ग का राज्य उन्हीं का है।
४ धन्य हैं वे, जो शोक करते हैं, क्योंकि वे
शांति पाएंगे। ५ धन्य हैं वे, जो नम्र हैं,
क्योंकि वे पृथ्वी के अधिकारी होंगे। ६ धन्य
हैं वे, जो धर्म के भूखे और पियासे हैं,
क्योंकि वे तृप्त किए जाएंगे। ७ धन्य हैं
वे, जो दयावन्त हैं, क्योंकि उन पर दया की
जाएगी। ८ धन्य हैं वे, जिन के मन शुद्ध
हैं, क्योंकि वे परमेश्वर को देखेंगे। ९ धन्य
हैं वे, जो मेल करवानेवाले हैं, क्योंकि वे
परमेश्वर के पुत्र कहलाएंगे। १० धन्य हैं
वे, जो धर्म के कारण सताए जाते हैं, क्योंकि
स्वर्ग का राज्य उन्हीं का है। ११ धन्य हो
तुम, जब मनुष्य मेरे कारण तुम्हारी निन्दा
करें, और सताएं और झूठ बोल बोलकर
तुम्हारे विरोध में सब प्रकार की बुरी बात
कहें। १२ आनन्दित और मगन होना
क्योंकि तुम्हारे लिये स्वर्ग में बड़ा फल है
इसलिये कि उन्हों ने उन भविष्यद्वक्ताओं
को जो तुम से पहिले थे इसी रीति से
सताया था॥

१३ तुम पृथ्वी के नमक हो; परन्तु
यदि नमक का स्वाद बिगड़ जाए, तो वह
फिर किस वस्तु से नमकीन किया जाएगा?
फिर वह किसी काम का नहीं, केवल इस के
कि बाहर फेंका जाए और मनुष्यों के पैरों
तले रौंदा जाए। १४ तुम जगत की ज्योति
हो; जो नगर पहाड़ पर बसा हुआ है वह
छिप नहीं सकता। १५ और लोग दिया
जलाकर पैमाने * के नीचे नहीं परन्तु दीवट
पर रखते हैं, तब उस से घर के सब लोगों
को प्रकाश पहुंचता है। १६ उसी प्रकार
तुम्हारा उजियाला मनुष्यों के साम्हने चमके

* एक बरतन जिस में डेढ़ मन अनाज
नापा जाता था।

कि वे तुम्हारे भले कामों को देखकर तुम्हारे
पिता की, जो स्वर्ग में है, बड़ाई करें।।
१७ यह न समझो, कि मैं व्यवस्था या
भविष्यद्वक्ताओं की पुस्तकों को लोप करने
आया हूं। १८ लोप करने नहीं, परन्तु पूरा
करने आया हूं; क्योंकि मैं तुम से सच
कहता हूं, कि जब तक आकाश और पृथ्वी
टल न जाएं, तब तक व्यवस्था से एक मात्रा
या एक बिन्दु भी बिना पूरा हुए नहीं
टलेगा। १९ इसलिये जो कोई इन छोटी
से छोटी आज्ञाओं में से किसी एक को
तोड़े, और वैसा ही लोगों को सिखाए, वह
स्वर्ग के राज्य में सब से छोटा कहलाएगा;
परन्तु जो कोई उन का पालन करेगा और
उन्हें सिखाएगा, वही स्वर्ग के राज्य में
महान कहलाएगा। २० क्योंकि मैं तुम से
कहता हूं, कि यदि तुम्हारी धार्मिकता
शास्त्रियों और फरीसियों की धार्मिकता से
बढ़कर न हो, तो तुम स्वर्ग के राज्य में
कभी प्रवेश करने न पाओगे।।

२१ तुम सुन चुके हो, कि पूर्वकाल के
लोगों से कहा गया था कि हत्या न करना,
और जो कोई हत्या करेगा वह कचहरी
में दण्ड के योग्य होगा। २२ परन्तु मैं तुम
से यह कहता हूं, कि जो कोई अपने भाई पर
क्रोध करेगा, वह कचहरी में दण्ड के योग्य
होगा: और जो कोई अपने भाई को
निकम्मा * कहेगा वह महासभा में दण्ड के
योग्य होगा; और जो कोई कहे "अरे
मूर्ख" वह नरक की आग के दण्ड के योग्य
होगा। २३ इसलिये यदि तू अपनी भेंट
बेदी पर लाए, और वहां तू स्मरण करे,
कि मेरे भाई के मन में मेरी ओर से कुछ
विरोध है, तो अपनी भेंट वहीं बेदी के
साम्हने छोड़ दे। २४ और जाकर पहिले
अपने भाई से मेल मिलाप कर; तब
आकर अपनी भेंट चढ़ा। २५ जब तक तू
अपने मुद्दई के साथ मार्ग ही में है, उस से
झटपट मेल मिलाप कर ले कहीं ऐसा न
हो कि मुद्दई तुझे हाकिम को सौंपे, और
हाकिम तुझे सिपाही को सौंप दे और तू
बन्दीगृह में डाल दिया जाए। २६ मैं तुझ
से सच कहता हूं कि जब तक तू कौड़ी
कौड़ी भर न दे तब तक वहां से छूटने न
पाएगा।।

२७ तुम सुन चुके हो कि कहा गया था,
कि व्यभिचार न करना। २८ परन्तु मैं
तुम से यह कहता हूं, कि जो कोई किसी स्त्री
पर कुदृष्टि डाले वह अपने मन में उस से
व्यभिचार कर चुका। २९ यदि तेरी
दहिनी आंख तुझे ठोकर खिलाए, तो उसे
निकालकर अपने पास से फेंक दे; क्योंकि
तेरे लिये यही भला है कि तेरे अङ्गों में से
एक नाश हो जाए और तेरा सारा शरीर
नरक में न डाला जाए। ३० और यदि
तेरा दहिना हाथ तुझे ठोकर खिलाए, तो
उस को काटकर अपने पास से फेंक दे,
क्योंकि तेरे लिये यही भला है, कि तेरे
अङ्गों में से एक नाश हो जाए और तेरा
सारा शरीर नरक में न डाला जाए।।

३१ यह भी कहा गया था, कि जो कोई
अपनी पत्नी को त्याग दे तो उसे त्यागपत्र
दे। ३२ परन्तु मैं तुम से यह कहता हूं
कि जो कोई अपनी पत्नी को व्यभिचार
के सिवा किसी और कारण से छोड़ दे,
तो वह उस से व्यभिचार करवाता है;
और जो कोई उस त्यागी हुई से ब्याह
करे, वह व्यभिचार करता है।।

३३ फिर तुम सुन चुके हो, कि पूर्व-
काल के लोगों से कहा गया था कि झूठी

* यू० अर्थात यूनानी भाषा में, राका।

शपथ न खाना, परन्तु प्रभु के लिये अपनी
शपथ को पूरी करना। ३४ परन्तु मैं तुम
से यह कहता हूं, कि कभी शपथ न खाना;
न तो स्वर्ग की, क्योंकि वह परमेश्वर का
सिंहासन है। ३५ न धरती की, क्योंकि
वह उसके पावों की चौकी है; न यरू-
शलेम की, क्योंकि वह महाराजा का नगर
है। ३६ अपने सिर की भी शपथ न
खाना क्योंकि तू एक बाल को भी न
उजला, न काला कर सकता है। ३७ परन्तु
तुम्हारी बात हां की हां, या नही की नही
हो; क्योंकि जो कुछ इस से अधिक होता
है वह बुराई से होता है॥

३८ तुम सुन चुके हो, कि कहा गया
था, कि आंख के बदले आंख, और दांत के
बदले दांत। ३९ परन्तु मे तुम से यह
कहता हूं, कि बुरे का सामना न करना;
परन्तु जो कोई तेरे दहिने गाल पर थप्पड़
मारे, उस की ओर दूसरा भी फेर दे।
४० और यदि कोई तुझ पर नालिश करके
तेरा कुरता लेना चाहे, तो उसे दोहर भी ले
लेने दे। ४१ और जो कोई तुझे कोस
भर बेगार मे ले जाए तो उसके साथ दो
कोस चला जा। ४२ जो कोई तुझ से
मांगे, उसे दे; और जो तुझ से उधार लेना
चाहे, उस से मुह न मोड़॥

४३ तुम सुन चुके हो, कि कहा गया
था; कि अपने पड़ोसी से प्रेम रखना, और
अपने बैरी से बैर। ४४ परन्तु मं तुम से
यह कहता हूं, कि अपने बैरियों से प्रेम रखो
और अपने सतानेवालों के लिये प्रार्थना
करो। ४५ जिस से तुम अपने स्वर्गीय
पिता की सन्तान ठहरोगे क्योकि वह भलो
और बुरो दोनों पर अपना सूर्य उदय करता
है, और धर्मियों और अधर्मियो दोनों पर
मेंह बरसाता है। ४६ क्योंकि यदि तुम
अपने प्रेम रखनेवालों ही से प्रेम रखो, तो
तुम्हारे लिये क्या फल होगा? क्या महसूल
लेनेवाले भी ऐसा ही नहीं करते?

४७ और यदि तुम केवल अपने
भाइयों ही को नमस्कार करो, तो कौन
सा बड़ा काम करते हो? क्या अन्यजाति
भी ऐसा नही करते? ४८ इसलिये चाहिये
कि तुम सिद्ध बनो, जैसा तुम्हारा स्वर्गीय
पिता सिद्ध है॥

६ सावधान रहो! तुम मनुष्यों को
दिखाने के लिये अपने धर्म के काम न
करो, नही तो अपने स्वर्गीय पिता से कुछ
भी फल न पाओगे॥

२ इसलिये जब तू दान करे, तो अपने
आगे तुरही न बजवा, जैसा कपटी, सभाओं
और गलियों मे करते है, ताकि लोग उन
की बड़ाई करें, मै तुम सें सच कहता हूं,
कि वे अपना फल पा चुके। ३ परन्तु जब
तू दान करे, तो जो तेरा दहिना हाथ
करता है, उसे तेरा बांया हाथ न जानने
पाए। ४ ताकि तेरा दान गुप्त रहे; और
तब तेरा पिता जो गुप्त में देखता है, तुझे
प्रतिफल देगा॥

५ और जब तू प्रार्थना करे, तो कपटियों
के समान न हो क्योंकि लोगों को दिखाने
के लिये सभाओं मे और सड़कों की मोड़ों
पर खड़े होकर प्रार्थना करना उन को
अच्छा लगता है, मै तुम से सच कहता हूं,
कि वे अपना प्रतिफल पा चुके। ६ परन्तु
जब तू प्रार्थना करे, तो अपनी कोठरी
में जा; और द्वार बन्द कर के अपने
पिता से जो गुप्त में है प्रार्थना कर;
और तब तेरा पिता जो गुप्त में देखता है,
तुझे प्रतिफल देगा। ७ प्रार्थना करते
समय अन्यजातियों की नाईं बक बक न

करो; क्योंकि वे समझते हैं कि उनके बहुत
बोलने से उन की सुनी जाएगी। ८ सो
तुम उन की नाईं न बनो, क्योंकि
तुम्हारा पिता तुम्हारे मांगने से पहिले ही
जानता है, कि तुम्हारी क्या क्या आवश्यं-
कता है। ९ सो तुम इस रीति से प्रार्थना
किया करो; "हे हमारे पिता, तू जो स्वर्ग
में है; तेरा नाम पवित्र माना जाए।
१० तेरा राज्य आए; तेरी इच्छा जैसी
स्वर्ग में पूरी होती है, वैसे पृथ्वी पर भी
हो। ११ हमारी दिन भर की रोटी आज
हमें दे। १२ और जिस प्रकार हम ने अपने
अपराधियों * को क्षमा किया है, वैसे ही
तू भी हमारे अपराधों † को क्षमा कर।
१३ और हमें परीक्षा में न ला, परन्तु
बुराई से बचा; क्योंकि राज्य और पराक्रम
और महिमा सदा तेरे ही है।" आमीन।
१४ इसलिये यदि तुम मनुष्य के अपराध
क्षमा करोगे, तो तुम्हारा स्वर्गीय पिता भी
तुम्हें क्षमा करेगा। १५ और यदि तुम
मनुष्यों के अपराध क्षमा न करोगे, तो
तुम्हारा पिता भी तुम्हारे अपराध क्षमा
न करेगा॥

१६ जब तुम उपवास करो, तो कप-
टियों की नाईं तुम्हारे मुंह पर उदासी न
छाई रहे, क्योंकि वे अपना मुंह बनाए रहते
हैं, ताकि लोग उन्हें उपवासी जानें; मैं तुम
से सच कहता हूं, कि वे अपना प्रतिफल पा
चुके। १७ परन्तु जब तू उपवास करे तो
अपने सिर पर तेल मल और मुंह धो।
१८ ताकि लोग नहीं परन्तु तेरा पिता जो
गुप्त में है, तुझे उपवासी जाने; इस दशा
में तेरा पिता जो गुप्त में देखता है, तुझे
प्रतिफल देगा॥

* यू० क़र्जदार। † यू० क़र्ज।

१९ अपने लिये पृथ्वी पर धन इकट्ठा
न करो; जहां कीड़ा और काई बिगाड़ते
हैं, और जहां चोर सेंध लगाते और चुराते
हैं। २० परन्तु अपने लिये स्वर्ग में धन
इकट्ठा करो, जहां न तो कीड़ा, और न काई
बिगाड़ते हैं, और जहां चोर न सेंध लगाते
और न चुराते हैं। २१ क्योंकि जहां तेरा
धन है वहां तेरा मन भी लगा रहेगा।
२२ शरीर का दिया आंख है: इसलिये यदि
तेरी आंख निर्मल हो, तो तेरा सारा शरीर
भी उजियाला होगा। २३ परन्तु यदि तेरी
आंख बुरी हो, तो तेरा सारा शरीर भी
अन्धियारा होगा; इस कारण वह उजियाला
जो तुझ में है यदि अन्धकार हो तो वह
अन्धकार कैसा बड़ा होगा! २४ कोई
मनुष्य दो स्वामियों की सेवा नहीं कर
सकता, क्योंकि वह एक से बैर और दूसरे
से प्रेम रखेगा, वा एक से मिला रहेगा और
दूसरे को तुच्छ जानेगा; "तुम परमेश्वर
और धन दोनों की सेवा नहीं कर सकते"।
२५ इसलिये मैं तुम से कहता हूं, कि
अपने प्राण के लिये यह चिन्ता न करना
कि हम क्या खाएंगे? और क्या पीएंगे?
और न अपने शरीर के लिये कि क्या
पहिनेंगे? क्या प्राण भोजन से, और शरीर
वस्त्र से बढ़कर नहीं? २६ आकाश के
पक्षियों को देखो! वे न बोते हैं, न
काटते हैं, और न खत्तों में बटोरते हैं;
तौभी तुम्हारा स्वर्गीय पिता उन को
खिलाता है; क्या तुम उन से अधिक मूल्य
नहीं रखते। २७ तुम में कौन है, जो
चिन्ता करके अपनी अवस्था में एक घड़ी *
भी बढ़ा सकता है? २८ और वस्त्र के
लिये क्यों चिन्ता करते हो? जंगली

* यू० हाथ।

सोसनों पर ध्यान करो, कि वे कैसे बढ़ते हैं,
वे न तो परिश्रम करते, न कातते हैं।
२९ तौभी मैं तुम से कहता हूं, कि सुलैमान
भी, अपने सारे विभव में उन में से किसी के
समान वस्त्र पहिने हुए न था। ३० इस-
लिये जब परमेश्वर मैदान की घास को, जो
आज है, और कल भाड़ में झोंकी जाएगी,
ऐसा वस्त्र पहिनाता है, तो हे अल्प-
विश्वासियो, तुम को वह क्योंकर न पहि-
नाएगा? ३१ इसलिये तुम चिन्ता करके
यह न कहना, कि हम क्या खाएंगे, या क्या
पीएंगे, या क्या पहिनेंगे? ३२ क्योंकि अन्य-
जाति इन सब वस्तुओं की खोज में रहते हैं,
और तुम्हारा स्वर्गीय पिता जानता है,
कि तुम्हें ये सब वस्तुएं चाहिए। ३३ इस-
लिये पहिले तुम उसके राज्य और धर्म
की खोज करो तो ये सब वस्तुए भी तुम्हे
मिल जाएगी। ३४ सो कल के लिये
चिन्ता न करो, क्योंकि कल का दिन अपनी
चिन्ता आप कर लेगा; आज के लिये आज
ही का दुख बहुत है॥

७ दोष मत लगाओ, कि तुम पर भी
दोष न लगाया जाए। २ क्योंकि
जिस प्रकार तुम दोष लगाते हो, उसी प्रकार
तुम पर भी दोष लगाया जाएगा; और
जिस नाप से तुम नापते हो, उसी से तुम्हारे
लिये भी नापा जाएगा। ३ तू क्यो अपने
भाई की आंख के तिनके को देखता है, और
अपनी आंख का लट्ठा तुझे नही सूझता?
४ और जब तेरी ही आंख में लट्ठा है, तो तू
अपने भाई से क्योंकर कह सकता है, कि ला
मैं तेरी आंख से तिनका निकाल दूं। ५ हे
कपटी, पहले अपनी आंख में से लट्ठा निकाल
ले, तब तू अपने भाई की आख का तिनका
भली भांति देखकर निकाल सकेगा॥

६ पवित्र वस्तु कुत्तों को न दो, और
अपने मोती सूअरों के आगे मत डालो;
ऐसा न हो कि वे उन्हे पांवो तले रौंदें और
पलटकर तुम को फाड डाले॥

७ मांगो, तो तुम्हे दिया जाएगा; ढूंढ़ो,
तो तुम पाओगे, खटखटाओ, तो तुम्हारे
लिये खोला जाएगा। ८ क्योकि जो कोई
मांगता है, उसे मिलता है; और जो ढूंढ़ता
है, वह पाता है? और जो खटखटाता है,
उसके लिये खोला जाएगा। ९ तुम में से
ऐसा कौन मनुष्य है, कि यदि उसका पुत्र
उस से रोटी मांगे, तो वह उसे पत्थर दे?
१० वा मछली मागे, तो उसे साप दे?
११ सो जब तुम बुरे होकर, अपने बच्चों
को अच्छी वस्तुएं देना जानते हो, तो
तुम्हारा स्वर्गीय पिता अपने मागनेवालों
को अच्छी वस्तुए क्यो न देगा? १२ इस
कारण जो कुछ तुम चाहते हो, कि मनुष्य
तुम्हारे साथ करे, तुम भी उन के साथ वैसा
ही करो; क्योंकि व्यवस्था और भविष्यद्-
वक्ताओ की शिक्षा यही है॥

१३ सकेत फाटक से प्रवेश करो,
क्योंकि चौड़ा है वह फाटक और चाकल
है वह मार्ग जो विनाश को पहुंचाता है;
और बहुतेरे है जो उस से प्रवेश करते हैं।
१४ क्योंकि सकेत है वह फाटक और
सकरा है वह मार्ग जो जीवन को पहुचाता
है, और थोडे है जो उसे पाते है॥

१५ झूठे भविष्यद्वक्ताओ से सावधान
रहो, जो भेड़ों के भेष मे तुम्हारे पास आते
हैं, परन्तु अन्तर मे फाडनेवाले भेड़िए है।
१६ उन के फलों से तुम उन्हे पहचान लोगे
क्या झाड़ियों से अंगूर, वा ऊटकटारों से
अंजीर तोडते है? १७ इसी प्रकार हर
एक अच्छा पेड़ अच्छा फल लाता है
और निकम्मा पेड़ बुरा फल लाता है।

१८ अच्छा पेड़ बुरा फल नहीं ला सकता,
और न निकम्मा पेड़ अच्छा फल ला सकता
है। १९ जो जो पेड़ अच्छा फल नहीं लाता,
वह काटा और आग में डाला जाता है।
२० सो उन के फलों से तुम उन्हें पहचान
लोगे। २१ जो मुझ से, हे प्रभु, हे प्रभु
कहता है, उन में से हर एक स्वर्ग के राज्य में
प्रवेश न करेगा, परन्तु वही जो मेरे स्वर्गीय
पिता की इच्छा पर चलता है। २२ उस
दिन बहुतेरे मुझ से कहेंगे; हे प्रभु, हे प्रभु,
क्या हम ने तेरे नाम से भविष्यद्वाणी नहीं
की, और तेरे नाम से दुष्टात्माओं को नहीं
निकाला, और तेरे नाम से बहुत अचम्भे के
काम नहीं किए? २३ तब मैं उन से
खुलकर कह दूंगा कि मैं ने तुम को कभी
नहीं जाना, हे कुकर्म करनेवालो, मेरे पास
से चले जाओ। २४ इसलिये जो कोई
मेरी ये बातें सुनकर उन्हें मानता है वह
उस बुद्धिमान मनुष्य की नाईं ठहरेगा जिस
ने अपना घर चटान पर बनाया। २५ और
मेंह बरसा और बाढ़ें आईं, और आन्धियां
चलीं, और उस घर पर टक्करें लगीं, परन्तु
वह नहीं गिरा, क्योंकि उस की नेव चटान
पर डाली गई थी। २६ परन्तु जो कोई
मेरी ये बातें सुनता है और उन पर नहीं
चलता वह उस निर्बुद्धि मनुष्य की नाईं
ठहरेगा जिस ने अपना घर बालू पर बनाया।
२७ और मेंह बरसा, और बाढ़ें आईं,
और आन्धियां चलीं, और उस घर पर
टक्करें लगीं और वह गिरकर सत्यानाश
हो गया॥

२८ जब यीशु ये बातें कह चुका, तो
ऐसा हुआ कि भीड़ उसके उपदेश से चकित
हुई। २९ क्योंकि वह उन के शास्त्रियों
के समान नहीं परन्तु अधिकारी की नाईं
उन्हें उपदेश देता था॥

८ जब वह उस पहाड़ से उतरा, तो
एक बड़ी भीड़ उसके पीछे हो ली।
२ और देखो, एक कोढ़ी ने पास आकर उसे
प्रणाम किया और कहा; कि हे प्रभु यदि तू
चाहे, तो मुझे शुद्ध कर सकता है। ३ यीशु
ने हाथ बढ़ाकर उसे छूआ, और कहा, मैं
चाहता हूं, तू शुद्ध हो जा और वह तुरन्त
कोढ़ से शुद्ध हो गया। ४ यीशु ने उस से
कहा; देख, किसी से न कहना परन्तु जाकर
अपने आप को याजक को दिखला और जो
चढ़ावा मूसा ने ठहराया है उसे चढ़ा, ताकि
उन के लिये गवाही हो॥

५ और जब वह कफरनहूम में आया
तो एक सूबेदार ने उसके पास आकर उस
से बिनती की। ६ कि हे प्रभु, मेरा सेवक
घर में झोले का मारा बहुत दुखी पड़ा है।
७ उस ने उस से कहा; मैं आकर उसे चंगा
करूंगा। ८ सूबेदार ने उत्तर दिया; कि
हे प्रभु मैं इस योग्य नहीं, कि तू मेरी छत के
तले आए, पर केवल मुख से कह दे तो मेरा
सेवक चंगा हो जाएगा। ९ क्योंकि मैं भी
पराधीन मनुष्य हूं, और सिपाही मेरे हाथ
में हैं, और जब एक से कहता हूं, जा, तो वह
जाता है; और दूसरे को कि आ, तो वह
आता है; और अपने दास से कहता हूं, कि
यह कर, तो वह करता है। १० यह सुन-
कर यीशु ने अचम्भा किया, और जो उसके
पीछे आ रहे थे उन से कहा; मैं तुम से सच
कहता हूं, कि मैं ने इस्राएल में भी ऐसा
विश्वास नहीं पाया। ११ और मैं तुम से
कहता हूं, कि बहुतेरे पूर्व और पश्चिम से
आकर इब्राहीम और इसहाक और याकूब
के साथ स्वर्ग के राज्य में बैठेंगे। १२ परन्तु
राज्य के सन्तान बाहर अन्धियारे में डाल
दिए जाएंगे: वहां रोना और दांतों को
पीसना होगा। १३ और यीशु ने सूबेदार

से कहा, जा; जैसा तेरा विश्वास है, वैसा
ही तेरे लिये हो: और उसका सेवक उसी
घड़ी चंगा हो गया॥

१४ और यीशु ने पतरस के घर में
आकर उस की सास को ज्वर में पड़ी देखा।
१५ उस ने उसका हाथ छूआ और उसका
ज्वर उतर गया; और वह उठकर उस की
सेवा करने लगी। १६ जब सध्या हुई
तब वे उसके पास बहुत से लोगो को
लाए जिन में दुष्टात्माएं थी और उस ने
उन आत्माओं को अपने वचन से निकाल
दिया, और सब बीमारों को चगा किया।
१७ ताकि जो वचन यशायाह भविष्यद्वक्ता
के द्वारा कहा गया था वह पूरा हो, कि उस
ने आप हमारी दुर्बलताओ को ले लिया
और हमारी बीमारियों को उठा लिया॥

१८ यीशु ने अपनी चारो ओर एक
बड़ी भीड देखकर उस पार जाने की आज्ञा
दी। १९ और एक शास्त्री ने पास आकर
उस से कहा, हे गुरु, जहा कही तू जाएगा,
मै तेरे पीछे पीछे हो लूगा। २० यीशु ने
उस से कहा, लोमड़ियों के भट और आकाश
के पक्षियों के बसेरे होते है; परन्तु मनुष्य
के पुत्र के लिये सिर धरने की भी जगह
नही है। २१ एक और चेले ने उस से
कहा, हे प्रभु, मुझे पहिले जाने दे, कि अपने
पिता को गाढ़ * दू। २२ यीशु ने उस से
कहा, तू मेरे पीछे हो ले; और मुरदो को
अपने मुरदे गाड़ने दे॥

२३ जब वह नाव पर चढ़ा, तो उसके
चेले उसके पीछे हो लिए। २४ और
देखो, झील मे एक ऐसा बड़ा तूफान उठा
कि नाव लहरों से ढंपने लगी, और वह
सो रहा था। २५ तब उन्हों ने पास आकर
उसे जगाया, और कहा, हे प्रभु, हमें बचा,
हम नाश हुए जाते है। २६ उस ने उन
से कहा; हे अल्पविश्वासियो, क्यों डरते
हो? तब उस ने उठकर आन्धी और पानी
को डाटा, और सब शान्त हो गया।
२७ और लोग अचम्भा करके कहने लगे
कि यह कैसा मनुष्य है, कि आन्धी और
पानी भी उस की आज्ञा मानते है॥

२८ जब वह उस पार गदरेनियों के
देश में पहुचा, तो दो मनुष्य जिन में
दुष्टात्माए थी कब्रो से निकलते हुए उसे
मिले, जो इतने प्रचण्ड थे, कि कोई उस
मार्ग से जा नही सकता था। २९ और
देखो, उन्हो ने चिल्लाकर कहा; हे
परमेश्वर के पुत्र, हमारा तुझ से क्या
काम? क्या तू समय से पहिले हमें दुःख
देने यहा आया है? ३० उन से कुछ दूर
बहुत से सूअरो का एक झुण्ड चर रहा था।
३१ दुष्टात्माओ ने उस से यह कहकर
बिनती की, कि यदि तू हमें निकालता है, तो
सूअरों के झुण्ड में भेज दे। ३२ उस ने
उन से कहा, जाओ, वे निकलकर सूअरों में
पैठ गए और देखो, सारा झुण्ड कड़ाड़े पर
से झपटकर पानी में जा पडा, और डूब
मरा। ३३ और चरवाहे भागे, और नगर
में जाकर ये सब बातें और जिन में
दुष्टात्माएं थीं उन का सारा हाल कह
सुनाया। ३४ और देखो, सारे नगर के
लोग यीशु से भेंट करने को निकल आए
और उसे देखकर बिनती की, कि हमारे
सिवानों से बाहर निकल जा॥

९ फिर वह नाव पर चढ़कर पार
गया; और अपने नगर में आया।
२ और देखो, कई लोग एक झोले के
मारे हुए को खाट पर रखकर उसके पास

* वा, दफ़न कर दूं।

लाए; यीशु ने उन का विश्वास देखकर,
उस झोले के मारे हुए से कहा; हे पुत्र,
ढाढ़स बान्ध; तेरे पाप क्षमा हुए। ३ और
देखो, कई शास्त्रियो ने सोचा, कि यह तो
परमेश्वर की निन्दा करता है। ४ यीशु
ने उन के मन की बातें मालूम करके कहा,
कि तुम लोग अपने अपने मन में बुरा विचार
क्यों कर रहे हो? ५ सहज क्या है, यह
कहना, कि तेरे पाप क्षमा हुए; या यह
कहना कि उठ और चल फिर। ६ परन्तु
इसलिये कि तुम जान लो कि मनुष्य के
पुत्र को पृथ्वी पर पाप क्षमा करने का
अधिकार है (उस ने झोले के मारे हुए से
कहा) उठ: अपनी खाट उठा, और अपने
घर चला जा। ७ वह उठकर अपने घर
चला गया। ८ लोग यह देखकर डर
गए और परमेश्वर की महिमा करने लगे
जिस ने मनुष्यो को ऐसा अधिकार दिया
है।।

९ वहां से आगे बढकर यीशु ने मत्ती
नाम एक मनुष्य को महसूल की चौकी पर
बैठे देखा, और उस से कहा, मेरे पीछे हो
ले। वह उठकर उसके पीछे हो लिया।।

१० और जब वह घर में भोजन करने
के लिये बैठा तो बहुतेरे महसूल लेनेवाले
और पापी आकर यीशु और उसके चेलो
के साथ खाने बैठे। ११ यह देखकर
फरीसियो ने उसके चेलो से कहा; तुम्हारा
गुरु महसूल लनेवालो और पापियो के साथ
क्यों खाता है? १२ उस ने यह सुनकर
उन से कहा, वैद्य भले चगो को नही परन्तु
बीमारो को अवश्य है। १३ सो तुम जाकर
इस का अर्थ सीख लो, कि मैं बलिदान
नही परन्तु दया चाहता हूं; क्योंकि मै
धर्मियो को नही परन्तु पापियों को बुलाने
आया हूं।।

१४ तब यूहन्ना के चेलों ने उसके पास
आकर कहा; क्या कारण है कि हम और
फरीसी इतना उपवास करते है, पर तेरे
चेले उपवास नही करते? १५ यीशु ने
उन से कहा; क्या बराती, जब तक दूल्हा
उन के साथ है शोक कर सकते है? पर
वे दिन आएगे कि दूल्हा उन से अलग
किया जाएगा, उस समय वे उपवास
करेगें। १६ कोरे कपड़े का पैवन्द पुराने
पहिरावन पर कोई नही लगाता, क्योकि
वह पैवन्द पहिरावन से और कुछ खीच
लेता है, और वह अधिक फट जाता है।
१७ और नया दाखरस पुरानी मशकों में
नही भरते है; क्योंकि ऐसा करने से मशकें
फट जाती है, और दाखरस बह जाता है
और मशके नाश हो जाती है, परन्तु नया
दाखरस नई मशको मे भरते हैं और वह
दोनो बची रहती है।।

१८ वह उन से ये बाते कह ही रहा था,
कि देखो, एक सरदार ने आकर उसे प्रणाम
किया और कहा मेरी पुत्री अभी मरी है;
परन्तु चलकर अपना हाथ उस पर रख,
तो वह जीवित हो जाएगी। १९ यीशु
उठकर अपने चेलों समेत उसके पीछे हो
लिया। २० और देखो, एक स्त्री ने जिस
के बारह वर्ष से लोहू बहता था, उसके
पीछे से आकर उसके वस्त्र के आंचल को
छू लिया। २१ क्योंकि वह अपने मन में
कहती थी कि यदि मै उसके वस्त्र ही को
छू लूगी तो चंगी हो जाऊंगी। २२ यीशु
ने फिरकर उसे देखा, और कहा; पुत्री ढाढ़स
बान्ध; तेरे विश्वास ने तुझे चंगा किया है;
सो वह स्त्री उसी घड़ी चगी हो गई।
२३ जब यीशु उस सरदार के घर में पहुचा
और बासली बजानेवालो और भीड़ को
हुल्लड़ मचाते देखा तब कहा। २४ हट

जाम्रो, लडकी मरी नही, पर सोती है;
इस पर वे उस की हंसी करने लगे।
२५ परन्तु जब भीड़ निकाल दी गई, तो
उस ने भीतर जाकर लड़की का हाथ पकडा,
और वह जी उठी। २६ और इस बात
की चर्चा उस सारे देश में फैल गई॥

२७ जब यीशु वहा से आगे बढ़ा, तो
दो अन्धे उसके पीछे यह पुकारते हुए चले,
कि हे दाऊद की सन्तान, हम पर दया कर।
२८ जब वह घर में पहुचा, तो वे अन्धे उस
के पास आए; और यीशु ने उन से कहा;
क्या तुम्हें विश्वास है, कि मै यह कर सकता
हू? उन्हों ने उस से कहा; हा, प्रभु।
२९ तब उस ने उन की आखें छूकर कहा,
तुम्हारे विश्वास के अनुसार तुम्हारे लिये
हो। ३० और उन की आंखे खुल गई और
यीशु ने उन्हें चिताकर कहा; सावधान,
कोई इस बात को न जाने। ३१ पर
उन्हों ने निकलकर सारे देश में उसका
यश फैला दिया॥

३२ जब वे बाहर जा रहे थे, तो देखो,
लोग एक गूगे को जिस मे दुष्टात्मा थी
उसके पास लाए। ३३ और जब दुष्टात्मा
निकाल दी गई, तो गूगा बोलने लगा; और
भीड़ ने अचम्भा करके कहा कि इस्राएल
में ऐसा कभी नही देखा गया। ३४ परन्तु
फरीसियो ने कहा, यह तो दुष्टात्माओं के
सरदार की सहायता से दुष्टात्माओ को
निकालता है॥

३५ और यीशु सब नगरों और गांवों
में फिरता रहा और उन की सभाओं में
उपदेश करता, और राज्य का सुसमाचार
प्रचार करता, और हर प्रकार की बीमारी
और दुर्बलता को दूर करता रहा।
३६ जब उस ने भीड़ को देखा तो उस को
लोगों पर तरस आया, क्योकि वे उन भेड़ों
की नाईं जिनका कोई रखवाला * न हो,
व्याकुल और भटके हुए से थे। ३७ तब
उस ने अपने चेलों से कहा, पक्के खेत तो
बहुत है पर मजदूर थोड़े हैं। ३८ इसलिये
खेत के स्वामी से बिनती करो कि वह अपने
खेत काटने के लिये मजदूर भेज दे॥

१० फिर उस ने अपने बारह चेलों को
पास बुलाकर, उन्हें अशुद्ध आत्माओं
पर अधिकार दिया, कि उन्हें निकालें
और सब प्रकार की बीमारियों और सब
प्रकार की दुर्बलताओं को दूर करें॥

२ और बारह प्रेरितों के नाम ये हैं:
पहिला शमौन, जो पतरस कहलाता है,
और उसका भाई अन्द्रियास, जब्दी का
पुत्र याकूब, और उसका भाई यूहन्ना;
३ फिलिप्पुस और बर-तुल्मै थोमा और
महसूल लेनेवाला मत्ती, हलफै का पुत्र
याकूब और तद्दै। ४ शमौन कनानी, और
यहूदा इस्करियोती, जिस ने उसे पकड़वा
भी दिया॥

५ इन बारहो को यीशु ने यह आज्ञा
देकर भेजा कि अन्यजातियों की ओर न
जाना, और सामरियों के किसी नगर में
प्रवेश न करना। ६ परन्तु इस्राएल के
घराने ही की खोई हुई भेड़ो के पास जाना।
७ और चलते चलते प्रचार कर कहो कि
स्वर्ग का राज्य निकट आ गया है।
८ बीमारों को चगा करो: मरे हुओं को
जिलाओ: कोढ़ियों को शुद्ध करो:
दुष्टात्माओ को निकालो: तुम ने सेंतमेंत
पाया है, सेंतमेंत दो। ९ अपने पटुकों में
न तो सोना, और न रूपा, और न तांबा
रखना। १० मार्ग के लिये न झोली रखो,
न दो कुरते, न जूते और न लाठी लो, क्योंकि

* अर्थात् चरवाहा।

मजदूर को उसका भोजन मिलना चाहिए।
११ जिस किसी नगर या गांव में जाओ,
तो पता लगाओ कि वहां कौन योग्य है ?
और जब तक वहा से न निकलो, उसी के
यहां रहो। १२ और घर में प्रवेश करते
हुए उस को आशीष देना। १३ यदि उस
घर के लोग योग्य होगे तो तुम्हारा कल्याण
उन पर पहुंचेगा परन्तु यदि वे योग्य न
हों तो तुम्हारा कल्याण तुम्हारे पास लौट
आएगा। १४ और जो कोई तुम्हे ग्रहण
न करे, और तुम्हारी बाते न सुने, उस घर
या उस नगर से निकलते हुए अपने पावो
की धूल झाड़ डालो। १५ मैं तुम से सच
कहता हू, कि न्याय के दिन उस नगर की
दशा से सदोम और अमोरा के देश की
दशा अधिक सहने योग्य होगी ॥

१६ देखो, मैं तुम्हे भेड़ों की नाईं भेड़ियों
के बीच में भेजता हू सो सांपो की नाईं बुद्धि-
मान और कबूतरों की नाईं भोले बनो।
१७ परन्तु लोगों से सावधान रहो, क्योंकि
वे तुम्हें महा सभाओ में सौपेंगे, और अपनी
पंचायतों में तुम्हें कोड़े मारेंगे। १८ तुम
मेरे लिये हाकिमों और राजाओं के साम्हने
उन पर, और अन्यजातियो पर गवाह होने
के लिये पहुंचाए जाओगे। १९ जब वे
तुम्हें पकड़वाएगे तो यह चिन्ता न करना,
कि हम किस रीति से; या क्या कहेंगे:
क्योंकि जो कुछ तुम को कहना होगा, वह
उसी घड़ी तुम्हें बता दिया जाएगा।
२० क्योंकि बोलनेवाले तुम नहीं हो परन्तु
तुम्हारे पिता का आत्मा तुम में बोलता है।
२१ भाई, भाई को और पिता पुत्र को, घात
के लिये सौंपेंगे, और लड़केवाले माता-पिता
के विरोध में उठकर उन्हें मरवा डालेंगे।
२२ मेरे नाम के कारण सब लोग तुम से
बैर करेंगे, पर जो अन्त तक धीरज धरे
रहेगा उसी का उद्धार होगा। २३ जब
वे तुम्हें एक नगर में सताएं, तो दूसरे को
भाग जाना। मै तुम से सच कहता हूं, तुम
इस्राएल के सब नगरों में न फिर चुकोगे,
कि मनुष्य का पुत्र आ जाएगा ॥

२४ चेला अपने गुरु से बड़ा नही;
और न दास अपने स्वामी से। २५ चेले
का गुरु के, और दास का स्वामी के बराबर
होना ही बहुत है; जब उन्हो ने घर के स्वामी
को शैतान * कहा तो उसके घरवालों को
क्यो न कहेंगे ? २६ सो उन से मत डरना,
क्योंकि कुछ ढपा नही, जो खोला न जाएगा;
और न कुछ छिपा है, जो जाना न जाएगा।
२७ जो मैं तुम से अन्धियारे में कहता हूं,
उसे उजियाले मे कहो; और जो कानों कान
सुनते हो, उसे कोठों पर से प्रचार करो।
२८ जो शरीर को घात करते हैं, पर आत्मा
को घात नहीं कर सकते, उन से मत डरना;
पर उसी से डरो, जो आत्मा और शरीर
दोनों को नरक में नाश कर सकता है।
२९ क्या पैसे में दो गौरैये नहीं बिकतीं ?
तौभी तुम्हारे पिता की इच्छा के बिना उन
में से एक भी भूमि पर नहीं गिर सकती।
३० तुम्हारे सिर के बाल भी सब गिने हुए
हैं। ३१ इसलिये, डरो नही; तुम बहुत
गौरैयो से बढ़कर हो। ३२ जो कोई
मनुष्यों के साम्हने मुझे मान लेगा, उसे मैं
भी अपने स्वर्गीय पिता के साम्हने मान
लूगा। ३३ पर जो कोई मनुष्यों के साम्हने
मेरा इन्कार करेगा उस से मैं भी अपने
स्वर्गीय पिता के साम्हने इन्कार करूंगा।
३४ यह न समझो, कि मै पृथ्वी पर मिलाप
कराने को आया हूं; मै मिलाप कराने को
नही, पर तलवार चलवाने आया हूं।

* यू० इबलीस वा बालजबूल।

३५ मैं तो आया हूं, कि मनुष्य को उसके पिता से, और बेटी को उस की मां से, और बहू को उस की सास से अलग कर दूं।
३६ मनुष्य के बैरी उसके घर ही के लोग होंगे।
३७ जो माता या पिता को मुझ से अधिक प्रिय जानता है, वह मेरे योग्य नहीं और जो बेटा या बेटी को मुझ से अधिक प्रिय जानता है, वह मेरे योग्य नहीं।
३८ और जो अपना क्रूस लेकर मेरे पीछे न चले वह मेरे योग्य नहीं।
३९ जो अपने प्राण बचाता * है, वह उसे खोएगा; और जो मेरे कारण अपना प्राण खोता है, वह उसे पाएगा।
४० जो तुम्हें ग्रहण करता है, वह मुझे ग्रहण करता है; और जो मुझे ग्रहण करता है, वह मेरे भेजनेवाले को ग्रहण करता है।
४१ जो भविष्यद्वक्ता को भविष्यद्वक्ता जानकर ग्रहण करे, वह भविष्यद्वक्ता का बदला पाएगा; और जो धर्मी जानकर धर्मी को ग्रहण करे, वह धर्मी का बदला पाएगा।
४२ जो कोई इन छोटों में से एक को चेला जानकर केवल एक कटोरा ठंडा पानी पिलाए, मैं तुम से सच कहता हूं, वह किसी रीति से अपना प्रतिफल न खोएगा॥

११ जब यीशु अपने बारह चेलों को आज्ञा दे चुका, तो वह उन के नगरों में उपदेश और प्रचार करने को वहां से चला गया॥

२ यूहन्ना ने बन्दीगृह में मसीह के कामों का समाचार सुनकर अपने चेलों को उस से यह पूछने भेजा।
३ कि क्या आनेवाला तू ही है: या हम दूसरे की बाट जोहें?
४ यीशु ने उत्तर दिया, कि जो कुछ तुम सुनते हो और देखते हो, वह सब जाकर यूहन्ना से कह दो।
५ कि अन्धे देखते हैं और लगड़े चलते फिरते हैं; कोढ़ी शुद्ध किए जाते हैं और बहिरे सुनते हैं, मुर्दे जिलाए जाते हैं, और कंगालों को सुसमाचार सुनाया जाता है।
६ और धन्य है वह, जो मेरे कारण ठोकर न खाए।
७ जब वे वहां से चल दिए, तो यीशु यूहन्ना के विषय में लोगों से कहने लगा; तुम जंगल में क्या देखने गए थे? क्या हवा से हिलते हुए सरकण्डे को?
८ फिर तुम क्या देखने गये थे? क्या कोमल वस्त्र पहिने हुए मनुष्य को? देखो, जो कोमल वस्त्र पहिनते हैं, वे राजभवनों में रहते हैं।
९ तो फिर क्यों गए थे? क्या किसी भविष्यद्वक्ता को देखने को? हां; मैं तुम से कहता हूं, बरन भविष्यद्वक्ता से भी बड़े को।
१० यह वही है, जिस के विषय में लिखा है, कि देख, मैं अपने दूत को तेरे आगे भेजता हूं, जो तेरे आगे तेरा मार्ग तैयार करेगा।
११ मैं तुम से सच कहता हूं, कि जो स्त्रियों से जन्मे हैं, उन में से यूहन्ना बपतिस्मा देनेवाले से कोई बड़ा नहीं हुआ; पर जो स्वर्ग के राज्य में छोटे से छोटा है वह उस से बड़ा है।
१२ यूहन्ना बपतिस्मा देनेवाले के दिनों से अब तक स्वर्ग के राज्य पर जोर होता रहा है, और बलवान उसे छीन लेते हैं।
१३ यूहन्ना तक सारे भविष्यद्वक्ता और व्यवस्था भविष्यद्वाणी करते रहे।
१४ और चाहो तो मानो, एलिय्याह जो आनेवाला था, वह यही है।
१५ जिस के सुनने के कान हों, वह सुन ले।
१६ मैं इस समय के लोगों की उपमा किस से दूं? वे उन बालकों के समान हैं, जो बाजारों में बैठे हुए एक दूसरे से पुकारकर कहते हैं।
१७ कि हम ने तुम्हारे लिये बांसली बजाई, और तुम न नाचे; हम ने

* यू० पाता।

विलाप किया, और तुम ने छाती नहीं पीटी।
१८ क्योंकि यूहन्ना न खाता आया और न
पीता, और वे कहते हैं कि उस मे दुष्टात्मा
है। १९ मनुष्य का पुत्र खाता-पीता आया,
और वे कहते हैं कि देखो, पेटू और पियक्कड
मनुष्य, महसूल लेनेवालो और पापियो का
मित्र; पर ज्ञान अपने कामों से सच्चा
ठहराया गया है॥

२० तब वह उन नगरों को उलाहना
देने लगा, जिन में उस ने बहुतेरे सामर्थ के
काम किए थे; क्योंकि उन्हो ने अपना मन
नही फिराया था। २१ हाय, खुराजीन;
हाय, बैतसैदा; जो सामर्थ के काम तुम
में किए गए, यदि वे सूर और सैदा मे
किए जाते, तो टाट ओढकर, और राख
में बैठकर, वे कब के मन फिरा लेते।
२२ परन्तु मै तुम से कहता हू, कि न्याय
के दिन तुम्हारी दशा से सूर और सैदा की
दशा अधिक सहने योग्य होगी। २३ और
हे कफरनहूम, क्या तू स्वर्ग तक ऊचा किया
जाएगा? तू तो अधोलोक तक नीचे
जाएगा; जो सामर्थ के काम तुझ मे किए
गए हैं, यदि सदोम में किए जाते, तो वह
आज तक बना रहता। २४ पर मै तुम से
कहता हू, कि न्याय के दिन तेरी दशा
से सदोम के देश की दशा अधिक सहने
योग्य होगी॥

२५ उसी समय यीशु ने कहा, हे पिता,
स्वर्ग और पृथ्वी के प्रभु, मैं तेरा धन्यवाद
करता हू, कि तू ने इन बातो को ज्ञानियों
और समझदारों से छिपा रखा, और बालको
पर प्रगट किया है। २६ हां, हे पिता,
क्योंकि तुझे यही अच्छा लगा। २७ मेरे
पिता ने मुझे सब कुछ सौपा है, और कोई
पुत्र को नही जानता, केवल पिता; और
कोई पिता को नही जानता, केवल पुत्र;
और वह जिस पर पुत्र उसे प्रगट करना
चाहे। २८ हे सब परिश्रम करनेवालो
और बोझ से दबे हुए लोगो, मेरे पास आओ;
मैं तुम्हें विश्राम दूंगा। २९ मेरा जूआ
अपने ऊपर उठा लो; और मुझ से सीखो;
क्योकि मैं नम्र और मन में दीन हू: और
तुम अपने मन में विश्राम पाओगे।
३० क्योंकि मेरा जूआ सहज और मेरा
बोझ हलका है॥

१२ उस समय यीशु सब्त के
दिन खेतों मे से होकर जा रहा
था, और उसके चेलों को भूख लगी,
सो वे बालें तोड़ तोड़कर खाने लगे।
२ फरीसियो ने यह देखकर उस से कहा,
देख, तेरे चेले वह काम कर रहे हैं,
जो सब्त के दिन करना उचित नही।
३ उस ने उन से कहा; क्या तुम ने नही
पढ़ा, कि दाऊद ने, जब वह और उसके
साथी भूखे हुए तो क्या किया? ४ वह
क्योकर परमेश्वर के घर में गया, और भेंट
की रोटियां खाईं, जिन्हें खाना न तो उसे
और न उसके साथियों को, पर केवल
याजकों को उचित था? ५ या तुम ने
व्यवस्था में नही पढ़ा, कि याजक सब्त के
दिन मन्दिर में सब्त के दिन की विधि
को तोडने पर भी निर्दोष ठहरते हैं।
६ पर मै तुम से कहता हू, कि यहां वह है,
जो मन्दिर से भी बड़ा है। ७ यदि तुम
इस का अर्थ जानते कि मैं दया से प्रसन्न हूं,
बलिदान से नही, तो तुम निर्दोष को दोषी
न ठहराते। ८ मनुष्य का पुत्र तो सब्त
के दिन का भी प्रभु है॥

९ वहां से चलकर वह उन की सभा के
घर में आया। १० और देखो, एक मनुष्य
था, जिस का हाथ सूखा हुआ था; और

उन्हों ने उस पर दोष लगाने के लिये उस से
पूछा, कि क्या सब्त के दिन चंगा करना
उचित है? ११ उस ने उन से कहा;
तुम में ऐसा कौन है, जिस की एक ही भेड़
हो, और वह सब्त के दिन गड़हे में गिर
जाए, तो वह उसे पकड़कर न निकाले?
१२ भला, मनुष्य का मूल्य भेड़ से कितना
बढ़ कर है; इसलिये सब्त के दिन भलाई
करना उचित है: तब उस ने उस मनुष्य से
कहा, अपना हाथ बढ़ा। १३ उस ने
बढ़ाया, और वह फिर दूसरे हाथ की नाईं
अच्छा हो गया। १४ तब फरीसियों ने
बाहर जाकर उसके विरोध में सम्मति की,
कि उसे किस प्रकार नाश करें? १५ यह
जानकर यीशु वहां से चला गया; और
बहुत लोग उसके पीछे हो लिए; और उस
ने सब को चंगा किया। १६ और उन्हें
चिताया, कि मुझे प्रगट न करना।
१७ कि जो वचन यशायाह भविष्यद्वक्ता
के द्वारा कहा गया था, वह पूरा हो।
१८ कि देखो, यह मेरा सेवक है, जिसे
मै ने चुना है; मेरा प्रिय, जिस से मेरा मन
प्रसन्न है: मै अपना आत्मा उस पर डालूंगा;
और वह अन्यजातियों को न्याय का
समाचार देगा। १९ वह न झगड़ा करेगा,
और न धूम मचाएगा; और न बाजारों
में कोई उसका शब्द सुनेगा। २० वह
कुचले हुए सरकण्डे को न तोड़ेगा; और
धूआं देती हुई बत्ती को न बुझाएगा,
जब तक न्याय को प्रबल न कराए।
२१ और अन्यजातिया उसके नाम पर
आशा रखेंगी॥

२२ तब लोग एक अन्धे-गूंगे को जिस में
दुष्टात्मा थी, उसके पास लाए; और उस
ने उसे अच्छा किया; और वह गूंगा बोलने
और देखने लगा। २३ इस पर सब लोग
चकित होकर कहने लगे, यह क्या दाऊद
की सन्तान का है? २४ परन्तु फरीसियों
ने यह सुनकर कहा, यह तो दुष्टात्माओं के
सरदार शैतान* की सहायता के बिना
दुष्टात्माओं को नही निकालता। २५ उस
ने उन के मन की बात जानकर उन से कहा;
जिस किसी राज्य में फूट होती है, वह उजड़
जाता है, और कोई नगर या घराना जिस
मे फूट होती है, बना न रहेगा। २६ और
यदि शैतान ही शैतान को निकाले, तो वह
अपना ही विरोधी हो गया है; फिर उसका
राज्य क्योंकर बना रहेगा? २७ भला,
यदि मैं शैतान की सहायता से दुष्टात्माओ
को निकालता हूं, तो तुम्हारे वंश किस की
सहायता से निकालते है? इसलिये वे ही
तुम्हारा न्याय चुकाएंगे। २८ पर यदि
मैं परमेश्वर के आत्मा की सहायता से
दुष्टात्माओ को निकालता हू, तो परमेश्वर
का राज्य तुम्हारे पास आ पहुंचा है।
२९ या क्योंकर कोई मनुष्य किसी बलवन्त
के घर में घुसकर उसका माल लूट सकता
है जब तक कि पहिले उस बलवन्त को न
बान्ध ले? और तब वह उसका घर लूट
लेगा। ३० जो मेरे साथ नहीं, वह मेरे
विरोध में है; और जो मेरे साथ नहीं
बटोरता, वह बिथराता है। ३१ इसलिये
मैं तुम से कहता हूं, कि मनुष्य का सब प्रकार
का पाप और निन्दा क्षमा की जाएगी, पर
आत्मा की निन्दा क्षमा न की जाएगी।
३२ जो कोई मनुष्य के पुत्र के विरोध में
कोई बात कहेगा, उसका यह अपराध क्षमा
किया जाएगा, परन्तु जो कोई पवित्र-आत्मा
के विरोध में कुछ कहेगा, उसका अपराध
न तो इस लोक में और न परलोक में क्षमा

* यू० इब्लीस वा बालजबूल।

किया जाएगा। ३३ यदि पेड़ को अच्छा
कहो, तो उसके फल को भी अच्छा कहो;
या पेड़ को निकम्मा कहो, तो उसके फल
को भी निकम्मा कहो; क्योंकि पेड़ फल ही
से पहचाना जाता है। ३४ हे साप के
बच्चो, तुम बुरे होकर क्योंकर अच्छी बातें
कह सकते हो? क्योंकि जो मन मे भरा
है, वही मुह पर आता है। ३५ भला,
मनुष्य मन के भले भण्डार से भली बाते
निकालता है; और बुरा मनुष्य बुरे भण्डार
से बुरी बातें निकालता है। ३६ और मै
तुम से कहता हू, कि जो जो निकम्मी बाते
मनुष्य कहेंगे, न्याय के दिन हर एक बात
का लेखा देंगे। ३७ क्योंकि तू अपनी बातो
के कारण निर्दोष और अपनी बातों ही के
कारण दोषी ठहराया जाएगा।।

३८ इस पर कितने शास्त्रियो और
फरीसियो ने उस से कहा, हे गुरु, हम तुझ से
एक चिन्ह देखना चाहते है। ३९ उस ने
उन्हें उत्तर दिया, कि इस युग के बुरे और
व्यभिचारी लोग चिन्ह ढूंढते है; परन्तु
यूनुस भविष्यद्वक्ता के चिन्ह को छोड़ कोई
और चिन्ह उन को न दिया जाएगा।
४० यूनुस तीन रात दिन जल-जन्तु के पेट
मे रहा, वैसे ही मनुष्य का पुत्र तीन रात दिन
पृथ्वी के भीतर रहेगा। ४१ नीनवे के
लोग न्याय के दिन इस युग के लोगो के साथ
उठकर उन्हें दोषी ठहराएंगे, क्योंकि उन्हो
ने यूनुस का प्रचार सुनकर, मन फिराया
और देखो, यहां वह है जो यूनुस से भी बड़ा
है। ४२ दक्खिन की रानी न्याय के दिन
इस युग के लोगों के साथ उठकर उन्हें
दोषी ठहराएगी, क्योंकि वह सुलैमान का
ज्ञान सुनने के लिये पृथ्वी की छोर से आई,
और देखो, यहां वह है जो सुलैमान से भी
बड़ा है। ४३ जब अशुद्ध आत्मा मनुष्य में
से निकल जाती है, तो सूखी जगहों मे
विश्राम ढूंढती फिरती है, और पाती नही।
४४ तब कहती है, कि मै अपने उसी घर मे
जहा से निकली थी, लौट जाऊंगी, और
आकर उसे सूना, झाड़ा-बुहारा और सजा-
सजाया पाती है। ४५ तब वह जाकर
अपने से और बुरी सात आत्माओ को अपने
साथ ले आती है, और वे उस में पैठकर
वहा बास करती हैं, और उस मनुष्य की
पिछली दशा पहिले से भी बुरी हो जाती
है, इस युग के बुरे लोगो की दशा भी ऐसी
ही होगी।।

४६ जब वह भीड से बाते कर ही रहा
था, तो देखो, उस की माता और भाई बाहर
खडे थे, और उस से बाते करना चाहते थे।
४७ किसी ने उस से कहा; देख तेरी माता
और तेरे भाई बाहर खड़े हैं, और तुझ से
बातें करना चाहते हैं। ४८ यह सुन उस
ने कहनेवाले को उत्तर दिया; कौन है मेरी
माता? ४९ और कौन है मेरे भाई?
और अपने चेलो की ओर अपना हाथ बढा
कर कहा; देखो; मेरी माता और मेरे भाई
ये है। ५० क्योंकि जो कोई मेरे स्वर्गीय
पिता की इच्छा पर चले, वही मेरा भाई
और बहिन और माता है।।

१३ उसी दिन यीशु घर से निकल-
कर झील के किनारे जा बैठा।
२ और उसके पास ऐसी बड़ी भीड़ इकट्ठी
हुई कि वह नाव पर चढ़ गया, और सारी
भीड़ किनारे पर खड़ी रही। ३ और उस
ने उन से दृष्टान्तो में बहुत सी बातें कही,
कि देखो, एक बोनेवाला बीज बोने निकला।
४ बोते समय कुछ बीज मार्ग के किनारे
गिरे और पक्षियो ने आकर उन्हें चुग लिया।
५ कुछ पत्थरीली भूमि पर गिरे, जहा

उन्हे बहुत मिट्टी न मिली और गहरी मिट्टी
न मिलने के कारण वे जल्द उग आए।
६ पर सूरज निकलने पर वे जल गए, और
जड़ न पकड़ने से सूख गए। ७ कुछ
झाड़ियों में गिरे, और झाड़ियो ने बढ़कर
उन्हें दबा डाला। ८ पर कुछ अच्छी भूमि
पर गिरे, और फल लाए, कोई सौ गुना,
कोई साठ गुना, कोई तीस गुना। ९ जिस
के कान हों वह सुन ले॥

१० और चेलो ने पास आकर उस से
कहा, तू उन से दृष्टान्तों मे क्यो बातें करता
है? ११ उस ने उत्तर दिया, कि तुम को
स्वर्ग के राज्य के भेदो की समझ दी गई है,
पर उन को नहीं। १२ क्योंकि जिस के
पास है, उसे दिया जाएगा; और उसके
पास बहुत हो जाएगा; पर जिस के पास
कुछ नही है, उस से जो कुछ उसके पास है,
वह भी ले लिया जाएगा। १३ मैं उन से
दृष्टान्तो मे इसलिये बाते करता हू, कि वे
देखते हुए नही देखते; और सुनते हुए नही
सुनते; और नही समझते। १४ और
उन के विषय में यशायाह की यह भविष्यद्-
वाणी पूरी होती है, कि तुम कानों से तो
सुनोगे, पर समझोगे नही; और आंखो से
तो देखोगे, पर तुम्हें न सूझेगा। १५ क्योंकि
इन लोगो का मन मोटा हो गया है, और वे
कानो से ऊंचा सुनते हैं और उन्हो ने अपनी
आखें मूद ली हैं; कही ऐसा न हो कि वे
आंखों से देखे, और कानो से सुनें और मन
से समझें, और फिर जाएं, और मैं उन्हे चंगा
करूं। १६ पर धन्य है तुम्हारी आंखे, कि
वे देखती हैं; और तुम्हारे कान, कि वे सुनते
हैं। १७ क्योंकि मैं तुम से सच कहता हूं,
कि बहुत से भविष्यद्वक्ताओं ने और धर्मियो
ने चाहा कि जो बातें तुम देखते हो, देखें,
पर न देखीं; और जो बातें तुम सुनते हो,
सुनें, पर न सुनी। १८ सो तुम बोनेवाले
का दृष्टान्त सुनो। १९ जो कोई राज्य
का वचन सुनकर नही समझता, उसके मन
में जो कुछ बोया गया था, उसे वह दुष्ट
आकर छीन ले जाता है; यह वही है, जो
मार्ग के किनारे बोया गया था। २० और
जो पत्थरीली भूमि पर बोया गया, यह वह
है, जो वचन सुनकर तुरन्त आनन्द के साथ
मान लेता है। २१ पर अपने में जड़ न
रखने के कारण वह थोडे ही दिन का है,
और जब वचन के कारण क्लेश या उपद्रव
होता है, तो तुरन्त ठोकर खाता है। २२ जो
झाडियो में बोया गया, यह वह है, जो वचन
को सुनता है, पर इस संसार की चिन्ता और
धन का धोखा वचन को दबाता है, और
वह फल नही लाता। २३ जो अच्छी
भूमि में बोया गया, यह वह है, जो वचन को
सुनकर समझता है, और फल लाता है,
कोई सौ गुना, कोई साठ गुना, कोई तीस
गुना।

२४ उस ने उन्हे एक और दृष्टान्त
दिया कि स्वर्ग का राज्य उस मनुष्य के
समान है जिस ने अपने खेत में अच्छा बीज
बोया। २५ पर जब लोग सो रहे थे तो
उसका बैरी आकर गेहू के बीच जगली
बीज * बोकर चला गया। २६ जब अंकुर
निकले और बालें लगी, तो जंगली दाने भी
दिखाई दिए। २७ इस पर गृहस्थ के
दासों ने आकर उस से कहा, हे स्वामी, क्या
तू ने अपने खेत में अच्छा बीज न बोया था?
फिर जंगली दाने के पौधे उस में कहां से
आए? २८ उस ने उन से कहा, यह किसी
बैरी का काम है। दासों ने उस से कहा,
क्या तेरी इच्छा है, कि हम जाकर उन को

* यू० जिजयानियुन।

बटोर लें? २९ उस ने कहा, ऐसा नहीं,
न हो कि जंगली दाने के पौधे बटोरते हुए
उन के साथ गेहूं भी उखाड़ लो। ३० कटनी
तक दोनों को एक साथ बढ़ने दो, और
कटनी के समय मैं काटनेवालों से कहूंगा;
पहिले जगली दाने के पौधे बटोरकर
जलाने के लिए उन के गट्ठे बान्ध लो, और
गेहूं को मेरे खत्ते में इकट्ठा करो।।

३१ उस ने उन्हें एक और दृष्टान्त
दिया; कि स्वर्ग का राज्य राई के एक दाने
के समान है, जिसे किसी मनुष्य ने लेकर
अपने खेत में बो दिया ३२ वह सब
बीजों से छोटा तो है पर जब बढ़ जाता है
तब सब साग पात से बड़ा होता है; और
ऐसा पेड़ हो जाता है, कि आकाश के पक्षी
आकर उस की डालियों पर बसेरा करते
हैं।।

३३ उस ने एक और दृष्टान्त उन्हे
सुनाया; कि स्वर्ग का राज्य खमीर के
समान है जिस को किसी स्त्री ने लेकर तीन
पसेरी आटे मे मिला दिया और होते होते
वह सब खमीर हो गया।।

३४ ये सब बातें यीशु ने दृष्टान्तो मे
लोगो से कही, और बिना दृष्टान्त वह उन
से कुछ न कहता था। ३५ कि जो वचन
भविष्यद्वक्ता के द्वारा कहा गया था, वह
पूरा हो कि मै दृष्टान्त कहने को अपना मुह
खोलूगा: मै उन बातो को जो जगत की
उत्पत्ति से गुप्त रही है प्रगट करूगा।।

३६ तब वह भीड़ को छोड़कर घर
में आया, और उसके चेलों ने उसके पास
आकर कहा, खेत के जंगली दाने का दृष्टान्त
हमें समझा दे। ३७ उस ने उन को उत्तर
दिया, कि अच्छे बीज का बोनेवाला मनुष्य
का पुत्र है। ३८ खेत संसार है, अच्छा
बीज राज्य के सन्तान, और जंगली बीज
दुष्ट के सन्तान है। ३९ जिस बैरी ने उन
को बोया वह शैतान * है; कटनी जगत का
अन्त है: और काटनेवाले स्वर्गदूत हैं।
४० सो जैसे जंगली दाने बटोरे जाते और
जलाए जाते हैं वैसा ही जगत के अन्त में
होगा। ४१ मनुष्य का पुत्र अपने स्वर्ग-
दूतो को भेजेगा, और वे उसके राज्य में
से सब ठोकर के कारणो को और कुकर्म
करनेवालो को इकट्ठा करेंगे। ४२ और
उन्हे आग के कुड मे डालेंगे, वहा रोना और
दांत पीसना होगा। ४३ उस समय धर्मी
अपने पिता के राज्य मे सूर्य की नाईं
चमकेंगे; जिस के कान हो वह सुन ले।।

४४ स्वर्ग का राज्य खेत मे छिपे हुए
धन के समान है, जिसे किसी मनुष्य ने पाकर
छिपा दिया, और मारे आनन्द के जाकर
और अपना सब कुछ बेचकर उस खेत को
मोल लिया।।

४५ फिर स्वर्ग का राज्य एक ब्योपारी
के समान है जो अच्छे मोतियो की खोज में
था। ४६ जब उसे एक बहुमूल्य मोती
मिला तो उस ने जाकर अपना सब कुछ बेच
डाला और उसे मोल ले लिया।।

४७ फिर स्वर्ग का राज्य उस बड़े जाल
के समान है, जो समुद्र में डाला गया, और
हर प्रकार की मछलियो को समेट लाया।
४८ और जब भर गया, तो उस को किनारे
पर खीच लाए, और बैठकर अच्छी अच्छी
तो बरतनों में इकट्ठा किया और निकम्मी,
निकम्मी फेंक दीं। ४९ जगत के अन्त
मे ऐसा ही होगा: स्वर्गदूत आकर दुष्टो
को धर्मियों से अलग करेंगे, और उन्हें
आग के कुड में डालेंगे। ५० वहा रोना
और दात पीसना होगा।

* यू० इब्लीस।

५१ क्या तुम ने ये सब बातें समझीं ?
५२ उन्हों ने उस से कहा, हां; उस ने उन
से कहा, इसलिये हर एक शास्त्री जो स्वर्ग
के राज्य का चेला बना है, उस गृहस्थ के
समान है जो अपने भण्डार से नई और
पुरानी वस्तुए निकालता है ॥

५३ जब यीशु ये सब दृष्टान्त कह चुका,
तो वहां से चला गया। ५४ और अपने
देश में आकर उन की सभा में उन्हे ऐसा
उपदेश देने लगा; कि वे चकित होकर कहने
लगे; कि इस को यह ज्ञान और सामर्थ के
काम कहां से मिले ? ५५ क्या यह बढ़ई
का बेटा नही ? और क्या इस की माता का
नाम मरियम और इस के भाइयो के नाम
याकूब और यूसुफ और शमौन और यहूदा
नही ? ५६ और क्या इस की सब बहिनें
हमारे बीच में नही रहती ? फिर इस को
यह सब कहा से मिला ? ५७ सो उन्हों ने
उसके कारण ठोकर खाई, पर यीशु ने उन
से कहा, भविष्यद्वक्ता अपने देश और अपने
घर को छोड़ और कही निरादर नही होता।
५८ और उस ने वहां उन के अविश्वास के
कारण बहुत सामर्थ के काम नही किए ॥

१४ उस समय चौथाई देश के राजा
हेरोदेस ने यीशु की चर्चा सुनी।
२ और अपने सेवको से कहा, यह यूहन्ना
बपतिस्मा देनेवाला है : वह मरे हुओ मे से
जी उठा है, इसी लिये उस से सामर्थ के काम
प्रगट होते है। ३ क्योकि हेरोदेस ने अपने
भाई फिलिप्पुस की पत्नी हेरोदियास के
कारण, यूहन्ना को पकड़कर बान्धा, और
जेलखाने मे डाल दिया था। ४ क्योकि
यूहन्ना ने उस से कहा था, कि इस को रखना
तुझे उचित नही है। ५ और वह उसे मार
डालना चाहता था, पर लोगो से डरता था.
क्योंकि वे उसे भविष्यद्वक्ता जानते थे।
६ पर जब हेरोदेस का जन्म दिन आया,
तो हेरोदियास की बेटी ने उत्सव में नाच
दिखाकर हेरोदेस को खुश किया। ७ इस-
लिये उस ने शपथ खाकर वचन दिया, कि
जो कुछ तू मांगेगी, मै तुझे दूगा। ८ वह
अपनी माता की उस्काई हुई बोली, यूहन्ना
बपतिस्मा देनेवाले का सिर थाल में यही
मुझे मंगवा दे। ९ राजा दुखित हुआ, पर
अपनी शपथ के, और साथ बैठनेवालों के
कारण, आज्ञा दी, कि दे दिया जाए।
१० और जेलखाने में लोगों को भेजकर
यूहन्ना का सिर कटवा दिया। ११ और
उसका सिर थाल में लाया गया, और लड़की
को दिया गया; और वह उस को अपनी मां
के पास ले गई। १२ और उसके चेलों ने
आकर और उस की लोथ को ले जाकर गाड़
दिया और जाकर यीशु को समाचार
दिया ॥

१३ जब यीशु ने यह सुना, तो नाव पर
चढ़कर वहा से किसी सुनसान जगह एकान्त
में चला गया; और लोग यह सुनकर नगर
नगर से पैदल उसके पीछे हो लिए।
१४ उस ने निकलकर बडी भीड देखी;
और उन पर तरस खाया; और उस ने उन
के बीमारों को चगा किया। १५ जब
सांझ हुई, तो उसके चेलों ने उसके पास
आकर कहा; यह तो सुनसान जगह है,
और देर हो रही है, लोगों को विदा किया
जाए कि वे बस्तियों मे जाकर अपने लिये
भोजन मोल ले। १६ यीशु ने उन से कहा,
उन का जाना आवश्यक नही ! तुम ही
इन्हे खाने को दो। १७ उन्हो ने उस से
कहा; यहां हमारे पास पांच रोटी और दो
मछलियो को छोड़ और कुछ नही है।
१८ उस ने कहा, उन को यहां मेरे पास ले

आओ। १६ तब उस ने लोगों को घास
पर बैठने को कहा, और उन पांच रोटियों
और दो मछलियों को लिया; और स्वर्ग की
ओर देखकर धन्यवाद किया और रोटिया
तोड़ तोड़कर चेलों को दी, और चेलो ने
लोगों को। २० और सब खाकर तृप्त हो
गए, और उन्हो ने बचे हुए टुकड़ो से भरी
हुई बारह टोकरियां उठाई। २१ और
खानेवाले स्त्रियों और बालको को छोडकर
पांच हजार पुरुषो के अटकल थे।।

२२ और उस ने तुरन्त अपने चेलो को
बरबस नाव पर चढ़ाया, कि वे उस से
पहिले पार चले जाए, जब तक कि वह
लोगों को विदा करे। २३ वह लोगो को
विदा करके, प्रार्थना करने को अलग पहाड़
पर चढ गया; और साझ को वहा अकेला
था। २४ उस समय नाव झील के बीच
लहरो से डगमगा रही थी, क्योकि हवा
साम्हने की थी। २५ और वह रात के
चौथे पहर झील पर चलते हुए उन के पास
आया। २६ चेले उस को झील पर चलते
हुए देखकर घबरा गए! और कहने लगे,
वह भूत है, और डर के मारे चिल्ला उठे।
२७ यीशु ने तुरन्त उन से बातें की, और
कहा; ढाढस बान्धो; मै हू; डरो मत।
२८ पतरस ने उस को उत्तर दिया, हे प्रभु,
यदि तू ही है, तो मुझे अपने पास पानी पर
चलकर आने की आज्ञा दे। २९ उस ने
कहा, आ: तब पतरस नाव पर से उतरकर
यीशु के पास जाने को पानी पर चलने लगा।
३० पर हवा को देखकर डर गया, और
जब डूबने लगा, तो चिल्लाकर कहा; हे
प्रभु, मुझे बचा। ३१ यीशु ने तुरन्त हाथ
बढ़ाकर उसे थाम लिया, और उस से कहा,
हे अल्प-विश्वासी, तू ने क्यो सन्देह किया ?
३२ जब वे नाव पर चढ़ गए, तो हवा थम
गई। ३३ इस पर जो नाव पर थे, उन्हों
ने उसे दण्डवत करके कहा, सचमुच तू
परमेश्वर का पुत्र है।।

३४ वे पार उतरकर गन्नेसरत देश में
पहुंचे। ३५ और वहा के लोगों ने उसे
पहचानकर आस पास के सारे देश में
कहला भेजा, और सब बीमारो को उसके
पास लाए। ३६ और उस से बिनती
करने लगे, कि वह उन्हें अपने वस्त्र के
आचल ही को छूने दे; और जितनों ने उसे
छूआ, वे चगे हो गए।।

१५ तब यरूशलेम से कितने फरीसी
और शास्त्री यीशु के पास आकर
कहने लगे। २ तेरे चेले पुरनियों की रीतो
को क्यो टालते है, कि बिना हाथ धोए रोटी
खाते है? उस ने उन को उत्तर दिया, कि
तुम भी अपनी रीतो के कारण क्यों परमेश्वर
की आज्ञा टालते हो? ४ क्योकि परमेश्वर
ने कहा था, कि अपने पिता और अपनी माता
का आदर करना: और जो कोई पिता या
माता को बुरा कहे, वह मार डाला जाए।
५ पर तुम कहते हो, कि यदि कोई अपने
पिता या माता से कहे, कि जो कुछ तुझे मुझ
से लाभ पहुंच सकता था, वह परमेश्वर को
भेट चढ़ाई जा चुकी। ६ तो वह अपने
पिता का आदर न करे, सो तुम ने अपनी रीतों
के कारण परमेश्वर का वचन टाल दिया।
७ हे कपटियो, यशायाह ने तुम्हारे विषय
में यह भविष्यद्वाणी ठीक की। ८ कि ये
लोग होठों से तो मेरा आदर करते है, पर
उन का मन मुझ से दूर रहता है। ९ और
ये व्यर्थ मेरी उपासना करते हैं, क्योकि
मनुष्यों की विधियो को धर्मोपदेश करके
सिखाते है। १० और उस ने लोगों को
अपने पास बुलाकर उन से कहा, सुनो;

और समझो। ११ जो मुह में जाता है,
वह मनुष्य को अशुद्ध नही करता, पर जो
मुह से निकलता है, वही मनुष्य को अशुद्ध
करता है। १२ तब चेलो ने आकर उस से
कहा, क्या तू जानता है कि फरीसियो ने यह
वचन सुनकर ठोकर खाई? १३ उस ने
उत्तर दिया, हर पौधा जो मेरे स्वर्गीय पिता
ने नही लगाया, उखाडा जाएगा। १४ उन
को जाने दो; वे अन्धे मार्ग दिखानेवाले है:
और अन्धा यदि अन्धे को मार्ग दिखाए, तो
दोनो गड़हे में गिर पड़ेगे। १५ यह सुन-
कर, पतरस ने उस से कहा, यह दृष्टान्त हमे
समझा दे। १६ उस ने कहा, क्या तुम भी
अब तक ना समझ हो? १७ क्या नही
समझते, कि जो कुछ मुह मे जाता, वह पेट
मे पड़ता है, और सण्डास मे निकल जाता
है? १८ पर जो कुछ मुह से निकलता है,
वह मन से निकलता है, और वही मनुष्य
को अशुद्ध करता है। १९ क्योकि कुचिन्ता,
हत्या, परस्त्रीगमन, व्यभिचार, चोरी,
झूठी गवाही और निन्दा मन ही से निकलती
हैं। २० येही है जो मनुष्य को अशुद्ध
करती है, परन्तु हाथ बिना धोए भोजन
करना मनुष्य को अशुद्ध नही करता॥

२१ यीशु वहा से निकलकर, सूर और
सैदा के देशो की ओर चला गया। २२ और
देखो, उस देश से एक कनानी स्त्री निकली,
और चिल्लाकर कहने लगी; हे प्रभु दाऊद
के सन्तान, मुझ पर दया कर, मेरी बेटी को
दुष्टात्मा बहुत सता रहा है। २३ पर
उस ने उसे कुछ उत्तर न दिया, और उसके
चेलो ने आकर उस से बिनती कर कहा;
इसे विदा कर, क्योकि वह हमारे पीछे
चिल्लाती आती है। २४ उस ने उत्तर
दिया, कि इस्राएल के घराने की खोई हुई
भेडो को छोड़ मै किसी के पास नही भेजा
गया। २५ पर वह आई, और उसे प्रणाम
करके कहने लगी, हे प्रभु, मेरी सहायता
कर। २६ उस ने उत्तर दिया, कि लड़कों
की रोटी लेकर कुत्तों के आगे डालना अच्छा
नही। २७ उस ने कहा, सत्य है प्रभु; पर
कुत्ते भी वह चूरचार खाते हैं, जो उन के
स्वामियो की मेज से गिरते हैं। २८ इस
पर यीशु ने उस को उत्तर देकर कहा, कि
हे स्त्री, तेरा विश्वास बड़ा है: जैसा तू
चाहती है, तेरे लिये वैसा ही हो, और उस
की बेटी उसी घडी से चगी हो गई॥

२९ यीशु वहा से चलकर, गलील की
झील के पास आया, और पहाड़ पर चढ़कर
वहा बैठ गया। ३० और भीड़ पर भीड
लगडों, अन्धो, गूगो, टुडों और बहुत औरो
को लेकर उसके पास आए; और उन्हे उसके
पावो पर डाल दिया, और उस ने उन्हे
चगा किया। ३१ सो जब लोगो ने देखा,
कि गूगे बोलते और टुण्डे चंगे होते और
लगड़े चलते और अन्धे देखते है, तो अचम्भा
करके इस्राएल के परमेश्वर की बड़ाई की॥

३२ यीशु ने अपने चेलो को बुलाकर
कहा, मुझे इस भीड पर तरस आता है;
क्योंकि वे तीन दिन से मेरे साथ है और उन
के पास कुछ खाने को नही; और मै उन्हें
भूखा विदा करना नही चाहता; कही ऐसा
न हो कि मार्ग मे थककर रह जाए।
३३ चेलो ने उस मे कहा, हमें इस जगल में
कहा से इतनी रोटी मिलेगी कि हम इतनी
बडी भीड को तृप्त करे? ३४ यीशु ने
उन से पूछा, तुम्हारे पास कितनी रोटियां
हैं? उन्हों ने कहा; सात और थोड़ी सी
छोटी मछलियां। ३५ तब उस ने लोगों
को भूमि पर बैठने की आज्ञा दी। ३६ और
उन सात रोटियो और मछलियो को ले
धन्यवाद करके तोड़ा और अपने चेलों को

देता गया; और चेले लोगों को। ३७ सो
सब खाकर तृप्त हो गए और बचे हुए टुकड़ों
से भरे हुए सात टोकरे उठाए। ३८ और
खानेवाले स्त्रियो और बालकों को छोड
चार हजार पुरुष थे। ३९ तब वह भीडों
को विदा करके नाव पर चढ गया, और
मगदन देश के सिवानों में आया।।

१६ और फरीसियो और सदूकियों
ने पास आकर उसे परखने के लिये
उस से कहा, कि हमें आकाश का कोई चिन्ह
दिखा। २ उस ने उन को उत्तर दिया,
कि सांझ को तुम कहते हो कि खुला रहेगा
क्योंकि आकाश लाल है। ३ और भोर को
कहते हो, कि आज आन्धी आएगी क्योंकि
आकाश लाल और धुमला है, तुम आकाश
का लक्षण देखकर भेद बता सकते हो पर
समयों के चिन्हों का भेद नही बता सकते ?
४ इस युग के बुरे और व्यभिचारी लोग
चिन्ह ढूंढ़ते है पर यूनुस के चिन्ह को छोड़
कोई और चिन्ह उन्हे न दिया जाएगा, और
वह उन्हें छोड़कर चला गया।।

५ और चेले पार जाते समय रोटी लेना
भूल गए थे। ६ यीशु ने उन से कहा,
देखो; फरीसियो और सदूकियों के खमीर
से चौकस रहना। ७ वे आपस में बिचार
करने लगे, कि हम तो रोटी नही लाए।
८ यह जानकर, यीशु ने उन से कहा, हे अल्प-
विश्वासियों, तुम आपस मे क्यों विचार करते
हो कि हमारे पास रोटी नहीं ? ९ क्या
तुम अब तक नही समझे ? और उन पांच
हजार की पांच रोटी स्मरण नहीं करते,
और न यह कि कितनी टोकरियां उठाई
थीं ? १० और न उन चार हजार की
सात रोटी; और न यह कि कितने टोकरे
उठाए गए थे ? ११ तुम क्यों नहीं समझते
कि मैं ने तुम से रोटियों के विषय में नहीं
कहा ? फरीसियों और सदूकियों के खमीर
से चौकस रहना। १२ तब उन की समझ
में आया, कि उस ने रोटी के खमीर से
नही, पर फरीसियो और सदूकियों की
शिक्षा से चौकस रहने को कहा था।

१३ यीशु कैसरिया फिलिप्पी के देश मे
आकर अपने चेलो से पूछने लगा, कि लोग
मनुष्य के पुत्र को क्या कहते हैं ? १४ उन्हो
ने कहा, कितने तो यूहन्ना बपतिस्मा
देनेवाला कहते है और कितने एलिय्याह,
और कितने यिर्मयाह या भविष्यद्वक्ताओ
में से कोई एक कहते हैं। १५ उस ने उन
से कहा, परन्तु तुम मुझे क्या कहते हो ?
१६ शमौन पतरस ने उत्तर दिया, कि तू
जीवते परमेश्वर का पुत्र मसीह है।
१७ यीशु ने उस को उत्तर दिया, कि
हे शमौन योना के पुत्र, तू धन्य है; क्योकि
मांस और लोहू ने नही, परन्तु मेरे पिता
ने जो स्वर्ग मे है, यह बात तुझ पर प्रगट
की है। १८ और मैं भी तुझ से कहता
हूं, कि तू पतरस है; और मैं इस पत्थर पर
अपनी कलीसिया बनाऊंगा : और अधोलोक
के फाटक उस पर प्रबल न होंगे। १९ मै
तुझे स्वर्ग के राज्य की कुंजिया दूंगा : और
जो कुछ तू पृथ्वी पर बान्धेगा, वह स्वर्ग में
बन्धेगा; और जो कुछ तू पृथ्वी पर खोलेगा,
वह स्वर्ग में खुलेगा। २० तब उस ने चेलों
को चिताया, कि किसी से न कहना ! कि
मैं मसीह हूं।

२१ उस समय से यीशु अपने चेलों को
बताने लगा, कि मुझे अवश्य है, कि यरूशलेम
को जाऊं, और पुरनियों और महायाजकों
और शास्त्रियों के हाथ से बहुत दुख उठाऊं;
और मार डाला जाऊं; और तीसरे दिन
जी उठूं। २२ इस पर पतरस उसे अलग

ले जाकर झिड़कने लगा कि हे प्रभु, परमेश्वर
न करे; तुझ पर ऐसा कभी न होगा।
२३ उस ने फिरकर पतरस से कहा, हे
शैतान, मेरे साम्हने से दूर हो : तू मेरे लिये
ठोकर का कारण है; क्योंकि तू परमेश्वर
की बातें नहीं, पर मनुष्यों की बातों पर
मन लगाता है। २४ तब यीशु ने अपने
चेलों से कहा; यदि कोई मेरे पीछे आना
चाहे, तो अपने आप का इन्कार करे और
अपना क्रूस उठाए, और मेरे पीछे हो ले।
२५ क्योंकि जो कोई अपना प्राण बचाना
चाहे, वह उसे खोएगा; और जो कोई मेरे
लिये अपना प्राण खोएगा, वह उसे पाएगा।
२६ यदि मनुष्य सारे जगत को प्राप्त करे,
और अपने प्राण की हानि उठाए, तो उसे
क्या लाभ होगा? या मनुष्य अपने प्राण
के बदले में क्या देगा? २७ मनुष्य का
पुत्र अपने स्वर्गदूतो के साथ अपने पिता की
महिमा में आएगा, और उस समय वह हर
एक को उसके कामों के अनुसार प्रतिफल
देगा। २८ मै तुम से सच कहता हूं, कि जो
यहां खड़े है, उन में से कितने ऐसे है; कि
जब तक मनुष्य के पुत्र को उसके राज्य मे
आते हुए न देख लेंगे, तब तक मृत्यु का स्वाद
कभी न चखेंगे।

१७ छः दिन के बाद यीशु ने पतरस
और याकूब और उसके भाई यूहन्ना
को साथ लिया, और उन्हें एकान्त में
किसी ऊंचे पहाड़ पर ले गया। २ और
उन के साम्हने उसका रूपान्तर हुआ और
उसका मुंह सूर्य की नाईं चमका और उसका
वस्त्र ज्योति की नाईं उजला हो गया।
३ और देखो, मूसा और एलिय्याह उसके
साथ बातें करते हुए उन्हें दिखाई दिए।
४ इस पर पतरस ने यीशु से कहा, हे प्रभु,
हमारा यहां रहना अच्छा है; इच्छा हो तो
यहां तीन मण्डप बनाऊं; एक तेरे लिये,
एक मूसा के लिये, और एक एलिय्याह के
लिये। ५ वह बोल ही रहा था, कि देखो,
एक उजले बादल ने उन्हें छा लिया, और
देखो; उस बादल में से यह शब्द निकला,
कि यह मेरा प्रिय पुत्र है, जिस से मै प्रसन्न
हू : इस की सुनो। ६ चेले यह सुनकर
मुह के बल गिर गए और अत्यन्त डर गए।
७ यीशु ने पास आकर उन्हें छूआ, और
कहा, उठो; डरो मत। ८ तब उन्हो ने
अपनी आंखें उठाकर यीशु को छोड और
किसी को न देखा।।

९ जब वे पहाड़ से उतर रहे थे तब यीशु
ने उन्हें यह आज्ञा दी; कि जब तक मनुष्य
का पुत्र मरे हुओ में से न जी उठे तब तक
जो कुछ तुम ने देखा है किसी से न कहना।
१० और उसके चेलों ने उस से पूछा, फिर
शास्त्री क्यो कहते है, कि एलिय्याह का पहले
आना अवश्य है? ११ उस ने उत्तर दिया,
कि एलिय्याह तो आएगा : और सब कुछ
सुधारेगा। १२ परन्तु मै तुम से कहता
हू, कि एलिय्याह आ चुका; और उन्हो ने
उसे नही पहचाना; परन्तु जैसा चाहा
वैसा ही उसके साथ किया : इसी रीति से
मनुष्य का पुत्र भी उन के हाथ से दुख
उठाएगा। १३ तब चेलों ने समझा कि
उस ने हम से यूहन्ना बपतिस्मा देनेवाले के
विषय में कहा है।।

१४ जब वे भीड़ के पास पहुंचे, तो एक
मनुष्य उसके पास आया, और घुटने टेक-
कर कहने लगा। १५ हे प्रभु, मेरे पुत्र
पर दया कर; क्योंकि उस को मिर्गी आती
है : और वह बहुत दुख उठाता है; और
बार बार आग में और बार बार पानी में
गिर पड़ता है। १६ और मैं उस को तेरे

चेलों के पास लाया था, पर वे उसे अच्छा
नहीं कर सके। १७ यीशु ने उत्तर दिया,
कि हे अविश्वासी और हठीले लोगो * मैं कब
तक तुम्हारे साथ रहूंगा ? कब तक तुम्हारी
सहूंगा ? उसे यहां मेरे पास लाओ।
१८ तब यीशु ने उसे घुड़का, और दुष्टात्मा
उस में से निकला; और लड़का उसी घड़ी
अच्छा हो गया। १९ तब चेलों ने एकान्त
में यीशु के पास आकर कहा; हम इसे क्यों
नहीं निकाल सके ? २० उस ने उन से
कहा, अपने विश्वास की घटी के कारण:
क्योंकि मैं तुम से सच कहता हूं, यदि तुम्हारा
विश्वास राई के दाने के बराबर भी हो, तो
इस पहाड़ से कह सकोगे, कि यहा से सरककर
वहां चला जा, तो वह चला जाएगा; और
कोई बात तुम्हारे लिये अन्होनी न होगी।

२१ जब वे गलील में थे, तो यीशु ने
उन से कहा; मनुष्य का पुत्र मनुष्यों के हाथ
में पकड़वाया जाएगा। २२ और वे उसे
मार डालेंगे, और वह तीसरे दिन जी उठेगा।
२३ इस पर वे बहुत उदास हुए।।

२४ जब वे कफरनहूम में पहुंचे, तो
मन्दिर के लिये कर लेनेवालों ने पतरस के
पास आकर पूछा, कि क्या तुम्हारा गुरु
मन्दिर का कर नहीं देता ? उस ने कहा,
हा देता तो है। २५ जब वह घर में आया,
तो यीशु ने उसके पूछने से पहिले उस से
कहा, हे शमौन तू क्या समझता है ? पृथ्वी
के राजा महसूल या कर किन से लेते हैं ?
अपने पुत्रों से या परायों से ? पतरस ने
उन से कहा, परायों से। २६ यीशु ने उस
से कहा, तो पुत्र बच गए। २७ तौभी इस
लिये कि हम उन्हें ठोकर न खिलाएं, तू झील
के किनारे जाकर बंसी डाल, और जो मछली
पहिले निकले, उसे ले; तो तुझे उसका
मुंह खोलने पर एक सिक्का मिलेगा, उसी
को लेकर मेरे और अपने बदले उन्हें दे
देना।।

१८ उसी घड़ी चेले यीशु के पास
आकर पूछने लगे, कि स्वर्ग के
राज्य में बड़ा कौन है ? २ इस पर उस ने
एक बालक को पास बुलाकर उन के बीच
में खड़ा किया। ३ और कहा, मैं तुम से
सच कहता हूं, यदि तुम न फिरो और
बालकों के समान न बनो, तो स्वर्ग के राज्य
में प्रवेश करने नहीं पाओगे। ४ जो कोई
अपने आप को इस बालक के समान छोटा
करेगा, वह स्वर्ग के राज्य में बड़ा होगा।
५ और जो कोई मेरे नाम से एक ऐसे
बालक को ग्रहण करता है वह मुझे ग्रहण
करता है। ६ पर जो कोई इन छोटों में
से जो मुझ पर विश्वास करते हैं एक को
ठोकर खिलाए, उसके लिये भला होता,
कि बड़ी चक्की का पाट उसके गले में
लटकाया जाता, और वह गहिरे समुद्र में
डुबाया जाता। ७ ठोकरों के कारण संसार
पर हाय ! ठोकरों का लगना अवश्य है;
पर हाय उस मनुष्य पर जिस के द्वारा
ठोकर लगती है। ८ यदि तेरा हाथ या
तेरा पांव तुझे ठोकर खिलाए, तो काटकर
फेंक दे; टुण्डा या लगड़ा होकर जीवन में
प्रवेश करना तेरे लिये इस से भला है, कि
दो हाथ या दो पांव रहते हुए तू अनन्त आग
में डाला जाए। ९ और यदि तेरी आंख
तुझे ठोकर खिलाए, तो उसे निकालकर
फेंक दे। १० काना होकर जीवन में
प्रवेश करना तेरे लिये इस से भला है, कि
दो आंख रहते हुए तू नरक की आग * में

* यू० पीढ़ी।

* यू० आग के नरक में।

डाला जाए। ११ देखो, तुम इन छोटो
में से किसी को तुच्छ न जानना; क्योंकि
मैं तुम से कहता हूं, कि स्वर्ग में उन के दूत
मेरे स्वर्गीय पिता का मुंह सदा देखते है।
१२ तुम क्या समझते हो? यदि किसी
मनुष्य की सौ भेड़ें हो, और उन में से एक
भटक जाए, तो क्या निन्नानवे को छोडकर,
और पहाडों पर जाकर, उस भटकी हुई को
न ढूंढेगा? १३ और यदि ऐसा हो कि
उसे पाए, तो मैं तुम से सच कहता हू, कि वह
उन निन्नानवे भेड़ो के लिये जो भटकी नहीं
थी इतना आनन्द नहीं करेगा, जितना कि
इस भेड के लिये करेगा। १४ ऐसा ही
तुम्हारे पिता की जो स्वर्ग में है यह इच्छा
नही, कि इन छोटों मे से एक भी नाश हो।।

१५ यदि तेरा भाई तेरा अपराध करे,
तो जा और अकेले मे बातचीत करके
उसे समझा; यदि वह तेरी सुने तो तू ने
अपने भाई को पा लिया। १६ और
यदि वह न सुने, तो और एक दो जन को
अपने साथ ले जा, कि हर एक बात दो या
तीन गवाहों के मुह से ठहराई जाए।
१७ यदि वह उन की भी न माने, तो
कलीसिया से कह दे, परन्तु यदि वह
कलीसिया की भी न माने, तो तू उसे अन्य-
जाति और महसूल लेनेवाले के ऐसा जान।
१८ मैं तुम से सच कहता हूं, जो कुछ तुम
पृथ्वी पर बान्धोगे, वह स्वर्ग मे बन्धेगा और
जो कुछ तुम पृथ्वी पर खोलोगे, वह स्वर्ग
में खुलेगा। १९ फिर मै तुम से कहता हू,
यदि तुम में से दो जन पृथ्वी पर किसी बात
के लिये जिसे वे मांगें, एक मन के हों, तो
वह मेरे पिता की ओर से जो स्वर्ग में है उन
के लिये हो जाएगी। २० क्योंकि जहां
दो या तीन मेरे नाम पर इकट्ठे होते हैं, वहां
मैं उन के बीच में होता हूं।।

२१ तब पतरस ने पास आकर, उस से
कहा, हे प्रभु, यदि मेरा भाई अपराध करता
रहे, तो मै कितनी बार उसे क्षमा करूं, क्या
सात बार तक? २२ यीशु ने उस से कहा,
मैं तुझ से यह नही कहता, कि सात बार,
बरन सात बार के सत्तर गुने तक। २३ इस-
लिये स्वर्ग का राज्य उस राजा के समान
है, जिस ने अपने दासो से लेखा लेना चाहा।
२४ जब वह लेखा लेने लगा, तो एक जन
उसके साम्हने लाया गया जो दस हजार
तोडे धारता था। २५ जब कि चुकाने को
उसके पास कुछ न था, तो उसके स्वामी ने
कहा, कि यह और इस की पत्नी और
लडकेबाले और जो कुछ इस का है सब बेचा
जाए, और वह कर्ज चुका दिया जाए।
२६ इस पर उस दास ने गिरकर उसे
प्रणाम किया, और कहा, हे स्वामी, धीरज
धर, मै सब कुछ भर दूगा। २७ तब उस
दास के स्वामी ने तरस खाकर उसे छोड़
दिया, और उसका धार क्षमा किया।
२८ परन्तु जब वह दास बाहर निकला,
तो उसके सगी दासो मे से एक उस को
मिला, जो उसके सौ दीनार * धारता था,
उस ने उसे पकड़कर उसका गला घोटा,
और कहा; जो कुछ तू धारता है भर दे।
२९ इस पर उसका सगी दास गिरकर,
उस से बिनती करने लगा; कि धीरज धर
मै सब भर दूगा। ३० उस ने न माना,
परन्तु जाकर उसे बन्दीगृह में डाल दिया;
कि जब तक कर्ज को भर न दे, तब तक
वहीं रहे। ३१ उसके संगी दास यह जो
हुआ था देखकर बहुत उदास हुए, और
जाकर अपने स्वामी को पूरा हाल बता
दिया। ३२ तब उसके स्वामी ने उस को

* दीनार लगभग आठ आने के था।

बुलाकर उस से कहा, हे दुष्ट दास, तू ने
जो मुझ से बिनती की, तो मैं ने तो तेरा
वह पूरा कर्ज क्षमा किया। ३३ सो जैसा
मैं ने तुझ पर दया की, वैसे ही क्या तुझे
भी अपने संगी दास पर दया करना नही
चाहिए था? ३४ और उसके स्वामी ने
क्रोध में आकर उसे दण्ड देनेवालों के हाथ
में सौंप दिया, कि जब तक वह सब कर्जा
भर न दे, तब तक उन के हाथ में रहे।
३५ इसी प्रकार यदि तुम मे से हर एक
अपने भाई को मन से क्षमा न करेगा, तो
मेरा पिता जो स्वर्ग मे है, तुम से भी वैसा
ही करेगा॥

१९ जब यीशु ये बाते कह चुका,
तो गलील से चला गया; और
यहूदिया के देश में यरदन के पार आया।
२ और बड़ी भीड़ उसके पीछे हो ली, और
उस ने उन्हें वहा चंगा किया॥

३ तब फरीसी उस की परीक्षा करने
के लिये पास आकर कहने लगे, क्या हर एक
कारण से अपनी पत्नी को त्यागना उचित
है? ४ उस ने उत्तर दिया, क्या तुम ने
नही पढ़ा, कि जिस ने उन्हें बनाया, उस ने
आरम्भ से नर और नारी बनाकर कहा।
५ कि इस कारण मनुष्य अपने माता पिता
से अलग होकर अपनी पत्नी के साथ रहेगा
और वे दोनों एक तन होंगे? ६ सो वे
अब दो नही, परन्तु एक तन है: इसलिये
जिसे परमेश्वर ने जोडा है, उसे मनुष्य अलग
न करे। ७ उन्हों ने उस से कहा, फिर
मूसा ने क्यों यह ठहराया, कि त्यागपत्र देकर
उसे छोड़ दे? ८ उस ने उन से कहा, मूसा
ने तुम्हारे मन की कठोरता के कारण तुम्हें
अपनी अपनी पत्नी को छोड़ देने की आज्ञा
दी, परन्तु आरम्भ से ऐसा नही था।
९ और मैं तुम से कहता हूं, कि जो कोई
व्यभिचार को छोड़ और किसी कारण से,
अपनी पत्नी को त्यागकर, दूसरी से ब्याह
करे, वह व्यभिचार करता है: और जो उस
छोडी हुई से ब्याह करे, वह भी व्यभिचार
करता है। १० चेलो ने उस से कहा, यदि
पुरुष का स्त्री के साथ ऐसा सम्बन्ध है,
तो ब्याह करना अच्छा नही। ११ उस ने
उन से कहा, सब यह वचन ग्रहण नही कर
सकते, केवल वे जिन को यह दान दिया
गया है। १२ क्योंकि कुछ नपुसक ऐसे
हैं जो माता के गर्भ ही से ऐसे जन्मे; और
कुछ नपुसक ऐसे है, जिन्हें मनुष्य ने नपुसक
बनाया: और कुछ नपुंसक ऐसे है, जिन्हों
ने स्वर्ग के राज्य के लिये अपने आप को
नपुसक बनाया है, जो इस को ग्रहण कर
सकता है, वह ग्रहण करे॥

१३ तब लोग बालकों को उसके पास
लाए, कि वह उन पर हाथ रखे और
प्रार्थना करे; पर चेलो ने उन्हें डांटा।
१४ यीशु ने कहा, बालको को मेरे पास
आने दो. और उन्हें मना न करो, क्योंकि
स्वर्ग का राज्य ऐसों ही का है। १५ और
वह उन पर हाथ रखकर, वहा से चला
गया॥

१६ और देखो, एक मनुष्य ने पास
आकर उस से कहा, हे गुरु; मैं कौन सा
भला काम करू, कि अनन्त जीवन पाऊं?
१७ उस ने उस से कहा, तू मुझ से भलाई
के विषय में क्यो पूछता है? भला तो एक
ही है; पर यदि तू जीवन में प्रवेश करना
चाहता है, तो आज्ञाओ को माना कर।
१८ उस ने उस से कहा, कौन सी आज्ञाए?
यीशु ने कहा, यह कि हत्या न करना, व्यभि-
चार न करना, चोरी न करना, झूठी गवाही
न देना। १९ अपने पिता और अपनी

माता का आदर करना, और अपने पड़ोसी
से अपने समान प्रेम रखना। २० उस
जवान ने उस से कहा, इन सब को तो मैं ने
माना है अब मुझ में किस बात की घटी है?
२१ यीशु ने उस से कहा, यदि तू सिद्ध
होना चाहता है; तो जा, अपना माल बेच-
कर कंगालों को दे; और तुझे स्वर्ग में धन
मिलेगा; और आकर मेरे पीछे हो ले।
२२ परन्तु वह जवान यह बात सुन उदास
होकर चला गया, क्योंकि वह बहुत धनी
था॥

२३ तब यीशु ने अपने चेलों से कहा,
मैं तुम से सच कहता हू, कि धनवान का
स्वर्ग के राज्य मे प्रवेश करना कठिन है।
२४ फिर तुम से कहता हू, कि परमेश्वर
के राज्य में धनवान के प्रवेश करने से ऊंट
का सूई के नाके मे से निकल जाना सहज
है। २५ यह सुनकर, चेलो ने बहुत चकित
होकर कहा, फिर किस का उद्धार हो सकता
है? २६ यीशु ने उन की ओर देखकर
कहा, मनुष्यों से तो यह नही हो सकता,
परन्तु परमेश्वर से सब कुछ हो सकता है।
२७ इस पर पतरस ने उस से कहा, कि
देख, हम तो सब कुछ छोड़ के तेरे पीछे हो
लिए हैं: तो हमे क्या मिलेगा? २८ यीशु
ने उन से कहा, मै तुम से सच कहता हूं, कि
नई उत्पत्ति से जब मनुष्य का पुत्र अपनी
महिमा के सिंहासन पर बैठेगा, तो तुम भी
जो मेरे पीछे हो लिए हो, बारह सिंहासनो
पर बैठकर इस्राएल के बारह गोत्रों का
न्याय करोगे। २९ और जिस किसी ने
घरों या भाइयों या बहिनों या पिता या
माता या लडकेबालों या खेतों को मेरे नाम
के लिये छोड़ दिया है, उस को सौ गुना
मिलेगा: और वह अनन्त जीवन का अधि-
कारी होगा। ३० परन्तु बहुतेरे जो पहिले
हैं, पिछले होंगे; और जो पिछले है, पहिले
होंगे॥

२० स्वर्ग का राज्य किसी गृहस्थ
के समान है, जो सवेरे निकला,
कि अपने दाख की बारी में मजदूरो को
लगाए। २ और उस ने मजदूरों से एक
दीनार * रोज पर ठहराकर, उन्हें अपने
दाख की बारी मे भेजा। ३ फिर पहर
एक दिन चढ़े, निकलकर, और औरों को
बाज़ार में बेकार खड़े देखकर, ४ उन से
कहा, तुम भी दाख की बारी में जाओ,
और जो कुछ ठीक है, तुम्हे दूगा; सो वे भी
गए। ५ फिर उस ने दूसरे और तीसरे
पहर के निकट निकलकर वैसा ही किया।
६ और एक घंटा दिन रहे फिर निकल-
कर औरों को खड़े पाया, और उन से
कहा, तुम क्यों यहा दिन भर बेकार खड़े
रहे? उन्हो ने उस से कहा, इसलिये कि
किसी ने हमें मजदूरी पर नही लगाया।
७ उस ने उन से कहा, तुम भी दाख की
बारी में जाओ। ८ सांझ को दाख की
बारी के स्वामी ने अपने भण्डारी से कहा,
मज़दूरो को बुलाकर पिछलों से लेकर
पहिलो तक उन्हे मजदूरी दे दे। ९ सो
जब वे आए, जो घंटा भर दिन रहे लगाए
गए थे, तो उन्हें एक एक दीनार मिला।
१० जो पहिले आए, उन्हो ने यह
समझा, कि हमें अधिक मिलेगा; परन्तु
उन्हें भी एक ही एक दीनार मिला।
११ जब मिला, तो वे गृहस्थ पर कुड़कुड़ा
के कहने लगे। १२ कि इन पिछलों ने एक
ही घंटा काम किया, और तू ने उन्हें हमारे
बराबर कर दिया, जिन्हों ने दिन भर का
भार उठाया और घाम सहा? १३ उस

* एक अठन्नी के लगभग था।

ने उन में से एक को उत्तर दिया, कि हे मित्र,
मैं तुझ से कुछ अन्याय नही करता; क्या तू
ने मुझ से एक दीनार न ठहराया?
१४ जो तेरा है, उठा ले, और चला जा;
मेरी इच्छा यह है, कि जितना तुझे, उतना
ही इस पिछले को भी दूं। १५ क्या उचित
नहीं कि मैं अपने माल से जो चाहूं सो करूं?
क्या तू मेरे भले होने के कारण बुरी दृष्टि
से देखता है? १६ इसी रीति से जो
पिछले हैं, वे पहिले होंगे, और जो पहिले
है, वे पिछले होंगे॥

१७ यीशु यरूशलेम को जाते हुए बारह
चेलो को एकान्त में ले गया, और मार्ग मे
उन से कहने लगा। १८ कि देखो, हम
यरूशलेम को जाते है; और मनुष्य का पुत्र
महायाजको और शास्त्रियो के हाथ पकड़-
वाया जाएगा, और वे उस को घात के योग्य
ठहराएंगे। १९ और उस को अन्यजातियों
के हाथ सौंपेंगे, कि वे उसे ठट्ठों में उड़ाए,
और कोड़े मारें, और क्रूस पर चढ़ाए, और
वह तीसरे दिन जिलाया जाएगा॥

२० तब जब्दी के पुत्रों की माता ने,
अपने पुत्रो के साथ उसके पास आकर
प्रणाम किया, और उस से कुछ मांगने लगी।
२१ उस ने उस से कहा, तू क्या चाहती
है? वह उस से बोली, यह कह, कि मेरे ये
दो पुत्र तेरे राज्य में एक तेरे दहिने और
एक तेरे बाएं बैठें। २२ यीशु ने उत्तर
दिया, तुम नही जानते कि क्या मांगते हो?
जो कटोरा मैं पीने पर हूं, क्या तुम पी सकते
हो? उन्हो ने उस से कहा, पी सकते है।
२३ उस ने उन से कहा, तुम मेरा कटोरा
तो पीओगे, पर अपने दहिने बाएं किसी को
बिठाना मेरा काम नही, पर जिन के लिये
मेरे पिता की ओर से तैयार किया गया,
उन्ही के लिये है। २४ यह सुनकर, दसों
चेले उन दोनों भाइयों पर क्रुद्ध हुए।
२५ यीशु ने उन्हें पास बुलाकर कहा, तुम
जानते हो, कि अन्य जातियों के हाकिम उन
पर प्रभुता करते हैं; और जो बड़े हैं, वे उन
पर अधिकार जताते हैं। २६ परन्तु तुम
में ऐसा न होगा; परन्तु जो कोई तुम में
बडा होना चाहे, वह तुम्हारा सेवक बने।
२७ और जो तुम मे प्रधान होना चाहे,
वह तुम्हारा दास बने। २८ जैसे कि
मनुष्य का पुत्र, वह इसलिये नही आया कि
उस की सेवा टहल किई जाए, परन्तु इस-
लिये आया कि आप सेवा टहल करे; और
बहुतो की छुडौती के लिये अपने प्राण दे॥

२९ जब वे यरीहो से निकल रहे थे,
तो एक बड़ी भीड उसके पीछे हो ली।
३० और देखो, दो अन्धे, जो सड़क के
किनारे बैठे थे, यह सुनकर कि यीशु जा
रहा है, पुकारकर कहने लगे; कि हे प्रभु,
दाऊद के सन्तान, हम पर दया कर।
३१ लोगों ने उन्हें डांटा, कि चुप रहें; पर
वे और भी चिल्लाकर बोले, हे प्रभु, दाऊद
के सन्तान; हम पर दया कर। ३२ तब
यीशु ने खड़े होकर, उन्हें बुलाया, और कहा,
३३ तुम क्या चाहते हो कि मैं तुम्हारे लिये
करूं? उन्हों ने उस से कहा, हे प्रभु; यह
कि हमारी आंखें खुल जाएं। ३४ यीशु ने
तरस खाकर उन की आंखें छूई, और वे
तुरन्त देखने लगे; और उसके पीछे हो
लिए॥

२१ जब वे यरूशलेम के निकट
पहुंचे और जैतून पहाड़ पर बैतफगे
के पास आए, तो यीशु ने दो चेलों को यह
कहकर भेजा। २ कि अपने साम्हने के
गांव में जाओ, वहां पहुंचते ही एक गदही
बन्धी हुई, और उसके साथ बच्चा तुम्हें

मिलेगा; उन्हें खोलकर, मेरे पास ले आओ।
३ यदि तुम से कोई कुछ कहे, तो कहो, कि
प्रभु को इन का प्रयोजन है: तब वह तुरन्त
उन्हें भेज देगा। ४ यह इसलिये हुआ, कि
जो वचन भविष्यद्वक्ता के द्वारा कहा गया
था, वह पूरा हो; ५ कि सिय्योन की बेटी
से कहो, देख, तेरा राजा तेरे पास आता है;
वह नम्र है और गदहे पर बैठा है; बरन
लादू के बच्चे पर। ६ चेलों ने जाकर, जैसा
यीशु न उन से कहा था, वैसा ही किया।
७ और गदही और बच्चे को लाकर, उन
पर अपने कपड़े डाले, और वह उन पर
बैठ गया। ८ और बहुतेरे लोगों ने अपने
कपड़े मार्ग में बिछाए, और और लोगों ने
पेड़ों से डालियां काटकर मार्ग मे बिछाईं।
९ और जो भीड़ आगे आगे जाती और
पीछे पीछे चली आती थी, पुकार पुकार-
कर कहती थी, कि दाऊद के सन्तान को
होशाना *; धन्य है वह जो प्रभु के नाम से
आता है, आकाश † में होशाना। १० जब
उस ने यरूशलेम में प्रवेश किया, तो सारे
नगर में हलचल मच गई; और लोग कहने
लगे, यह कौन है? ११ लोगो ने कहा,
यह गलील के नासरत का भविष्यद्वक्ता
यीशु है।।

१२ यीशु ने परमेश्वर के मन्दिर में
जाकर, उन सब को, जो मन्दिर में लेन देन
कर रहे थे, निकाल दिया; और सर्राफों
के पीढ़े और कबूतरों के बेचनेवालों की
चौकियां उलट दीं। १३ और उन से कहा,
लिखा है, कि मेरा घर प्रार्थना का घर
कहलाएगा; परन्तु तुम उसे डाकुओं की
खोह बनाते हो। १४ और अन्धे और
लंगड़े, मन्दिर में उसके पास आए, और
उस ने उन्हें चंगा किया। १५ परन्तु जब
महायाजकों और शास्त्रियों ने इन अद्भुत
कामों को, जो उस ने किए, और लड़कों को
मन्दिर में दाऊद के सन्तान को होशाना
पुकारते हुए देखा, तो क्रोधित होकर उस
से कहने लगे, क्या तू सुनता है कि ये क्या
कहते है? १६ यीशु ने उन से कहा, हा;
क्या तुम ने यह कभी नही पढ़ा, कि बालकों
और दूध पीते बच्चो के मुह से तू ने स्तुति
सिद्ध कराई? १७ तब वह उन्हें छोडकर
नगर के बाहर बैतनिय्याह को गया, और
वहां रात बिताई।।

१८ भोर को जब वह नगर को लौट
रहा था, तो उसे भूख लगी। १९ और
अजीर का एक पेड़ सडक के किनारे देखकर
वह उसके पास गया, और पत्तो को छोड़
उस में और कुछ न पाकर उस से कहा, अब
से तुझ में फिर कभी फल न लगे; और
अजीर का पेड़ तुरन्त सूख गया। २० यह
देखकर चेलों ने अचम्भा किया, और कहा,
यह अजीर का पेड क्योंकर तुरन्त सूख
गया? २१ यीशु ने उन को उत्तर दिया,
कि मैं तुम से सच कहता हू; यदि तुम
विश्वास रखो, और सदेह न करो; तो न
केवल यह करोगे, जो इस अंजीर के पेड़ से
किया गया है; परन्तु यदि इस पहाड़ से भी
कहोगे, कि उखड़ जा; और समुद्र में जा
पड़, तो यह हो जायगा। २२ और जो
कुछ तुम प्रार्थना में विश्वास से मांगोगे वह
सब तुम को मिलेगा।।

२३ वह मन्दिर में जाकर उपदेश कर
रहा था, कि महायाजकों और लोगों के
पुरनियों ने उसके पास आकर पूछा, तू ये
काम किस के अधिकार से करता है?
और तुझे यह अधिकार किस ने दिया
है? २४ यीशु ने उन को उत्तर दिया, कि

* भजन संहिता ११८: २५ को देखो।
† यू० ऊंचे से ऊंचे स्थान।

मैं भी तुम से एक बात पूछता हूं; यदि वह
मुझे बताओगे, तो मैं भी तुम्हें बताऊंगा;
कि ये काम किस अधिकार से करता हूं।
२५ यूहन्ना का बपतिस्मा कहां से था?
स्वर्ग की ओर से या मनुष्यों की ओर से था?
तब वे आपस में विवाद करने लगे, कि यदि
हम कहें स्वर्ग की ओर से, तो वह हम से
कहेगा, फिर तुम ने उस की प्रतीति क्यों न
की? २६ और यदि कहें मनुष्यो की
ओर से तो हमे भीड़ का डर है; क्योंकि वे
सब यूहन्ना को भविष्यद्वक्ता जानते है।
२७ सो उन्हो ने यीशु को उत्तर दिया, कि
हम नही जानते; उस ने भी उन से कहा,
तो मैं भी तुम्हे नही बताता, कि ये काम
किस अधिकार से करता हू। २८ तुम क्या
समझते हो? किसी मनुष्य के दो पुत्र थे;
उस ने पहिले के पास जाकर कहा; हे पुत्र,
आज दाख की बारी में काम कर। २९ उस
ने उत्तर दिया, मै नही जाऊंगा, परन्तु पीछे
पछता कर गया। ३० फिर दूसरे के पास
जाकर ऐसा ही कहा, उस ने उत्तर दिया,
जी हां जाता हू, परन्तु नही गया। ३१ इन
दोनों में से किस ने पिता की इच्छा पूरी
की? उन्हों ने कहा, पहिले ने: यीशु ने
उन से कहा, मै तुम से सच कहता हूं, कि
महसूल लेनेवाले और वेश्या तुम से पहिले
परमेश्वर के राज्य मे प्रवेश करते है।
३२ क्योंकि यूहन्ना धर्म के मार्ग से तुम्हारे
पास आया, और तुम ने उस की प्रतीति न
की: पर महसूल लेनेवालों और वेश्याओं ने
उस की प्रतीति की: और तुम यह देखकर
पीछे भी न पछताए कि उस की प्रतीलि
कर लेते॥

३३ एक और दृष्टान्त सुनो: एक
गृहस्थ था, जिस ने दाख की बारी लगाई;
और उसके चारों ओर बाड़ा बान्धा; और
उस में रस का कुंड खोदा; और गुम्मट
बनाया; और किसानों को उसका ठीका
देकर परदेश चला गया। ३४ जब फल
का समय निकट आया, तो उस ने अपने
दासों को उसका फल लेने के लिये किसानों
के पास भेजा। ३५ पर किसानो ने उसके
दासों को पकड के, किसी को पीटा, और
किसी को मार डाला; और किसी को
पत्थरवाह किया। ३६ फिर उस ने और
दासों को भेजा, जो पहिलों से अधिक थे;
और उन्हो ने उन से भी वैसा ही किया।
३७ अन्त में उस ने अपने पुत्र को उन के
पास यह कहकर भेजा, कि वे मेरे पुत्र का
आदर करेंगे। ३८ परन्तु किसानों ने पुत्र
को देखकर आपस में कहा, यह तो वारिस
है, आओ, उसे मार डाले: और उस की
मीरास ले लें। ३९ और उन्हों ने उसे पकड़ा
और दाख की बारी से बाहर निकालकर
मार डाला। ४० इसलिये जब दाख की
बारी का स्वामी आएगा, तो उन किसानों
के साथ क्या करेगा? ४१ उन्होंने उस से
कहा, वह उन बुरे लोगों को बुरी रीति से
नाश करेगा; और दाख की बारी का ठीका
और किसानों को देगा, जो समय पर उसे
फल दिया करेंगे। ४२ यीशु ने उन से कहा,
क्या तुम ने कभी पवित्र शास्त्र में यह नही
पढ़ा, कि जिस पत्थर को राजमिस्त्रियों ने
निकम्मा ठहराया था, वही कोने के सिरे का
पत्थर हो गया? ४३ यह प्रभु की ओर
से हुआ, और हमारे देखने में अद्भुत है,
इसलिये मैं तुम से कहता हू, कि परमेश्वर
का राज्य तुम से ले लिया जाएगा; और
ऐसी जाति को जो उसका फल लाए, दिया
जाएगा। ४४ जो इस पत्थर पर गिरेगा,
वह चकनाचूर हो जाएगा: और जिस पर
वह गिरेगा, उस को पीस डालेगा।

४५ महायाजक और फरीसी उसके दृष्टान्तों को सुनकर समझ गए, कि वह हमारे विषय में कहता है। ४६ और उन्हों ने उसे पकडना चाहा, परन्तु लोगों से डर गए क्योंकि वे उसे भविष्यद्वक्ता जानते थे॥

२२ इस पर यीशु फिर उन से दृष्टान्तों में कहने लगा। २ स्वर्ग का राज्य उस राजा के समान है, जिस ने अपने पुत्र का ब्याह किया। ३ और उस ने अपने दासों को भेजा, कि नेवताहारियों को ब्याह के भोज में बुलाएं; परन्तु उन्हो ने आना न चाहा। ४ फिर उस ने और दासों को यह कहकर भेजा, कि नेवताहारियों से कहो, देखो; मै भोज तैयार कर चुका हू, और मेरे बैल और पले हुए पशु मारे गए हैं: और सब कुछ तैयार है; ब्याह के भोज में आओ। ५ परन्तु वे बेपरवाई करके चल दिए: कोई अपने खेत को, कोई अपने ब्योपार को। ६ औरो ने जो बच रहे थे उसके दासो को पकड़कर उन का अनादर किया और मार डाला। ७ राजा ने क्रोध किया, और अपनी सेना भेजकर उन हत्यारों को नाश किया, और उन के नगर को फूक दिया। ८ तब उस ने अपने दासो से कहा, ब्याह का भोज तो तैयार है, परन्तु नेवताहारी योग्य नहीं ठहरे। ९ इसलिये चौराहों में जाओ, और जितने लोग तुम्हें मिलें, सब को ब्याह के भोज में बुला लाओ। १० सो उन दासों ने सडकों पर जाकर क्या बुरे, क्या भले, जितने मिले, सब को इकट्ठे किया; और ब्याह का घर जेवनहारों से भर गया। ११ जब राजा जेवनहारों के देखने को भीतर आया; तो उस ने वहां एक मनुष्य को देखा, जो ब्याह का वस्त्र नहीं पहिने था। १२ उस ने उस से पूछा, हे मित्र; तू ब्याह का वस्त्र पहिने बिना यहां क्यो आ गया? उसका मुंह बन्द हो गया। १३ तब राजा ने सेवकों से कहा, इस के हाथ पांव बान्धकर उसे बाहर अन्धियारे में डाल दो, वहा रोना, और दांत पीसना होगा। १४ क्योंकि बुलाए हुए तो बहुत परन्तु चुने हुए थोड़े है॥

१५ तब फरीसियों ने जाकर आपस में विचार किया, कि उस को किस प्रकार बातों मे फंसाए। १६ सो उन्हो ने अपने चेलों को हेरोदियों के साथ उसके पास यह कहने को भेजा, कि हे गुरु; हम जानते हैं, कि तू सच्चा है; और परमेश्वर का मार्ग सच्चाई से सिखाता है; और किसी की परवा नहीं करता, क्योंकि तू मनुष्यों का मुह देखकर बातें नही करता। १७ इसलिये हमें बता तू क्या समझता है? कैसर को कर देना उचित है, कि नही। १८ यीशु ने उन की दुष्टता जानकर कहा, हे कपटियो; मुझे क्यों परखते हो? १९ कर का सिक्का मुझे दिखाओ: तब वे उसके पास एक दीनार* ले आए। २० उस ने, उन से पूछा, यह मूर्त्ति और नाम किस का है? २१ उन्हों ने उस से कहा, कैसर का; तब उस ने, उन से कहा; जो कैसर का है, वह कैसर को; और जो परमेश्वर का है, वह परमेश्वर को दो। २२ यह सुनकर उन्हों ने अचम्भा किया, और उसे छोड़कर चले गए॥

२३ उसी दिन सदूकी जो कहते हैं कि मरे हुओं का पुनरुत्थान है ही नही उसके पास आए, और उस से पूछा। २४ कि हे गुरु; मूसा ने कहा था, कि यदि कोई बिना सन्तान मर जाए, तो उसका भाई

* अठन्नी के लगभग।

उस की पत्नी को ब्याह करके अपने भाई के
लिये बंश उत्पन्न करे। २५ अब हमारे
यहां सात भाई थे; पहिला ब्याह करके मर
गया; और सन्तान न होने के कारण अपनी
पत्नी को अपने भाई के लिये छोड गया।
२६ इसी प्रकार दूसरे और तीसरे ने भी
किया, और सातो तक यही हुआ।
२७ सब के बाद वह स्त्री भी मर गई।
२८ सो जी उठने पर, वह उन सातो में से
किस की पत्नी होगी? क्योकि वह सब
की पत्नी हो चुकी थी। २९ यीशु ने उन्हे
उत्तर दिया, कि तुम पवित्र शास्त्र और
परमेश्वर की सामर्थ नही जानते; इस
कारण भूल में पड गए हो। ३० क्योकि
जी उठने पर ब्याह शादी न होगी; परन्तु
वे स्वर्ग में परमेश्वर के दूतों की नाई होगे।
३१ परन्तु मरे हुओं के जी उठने के विषय
में क्या तुम ने यह वचन नही पढा जो
परमेश्वर ने तुम से कहा। ३२ कि मैं
इब्राहीम का परमेश्वर, और इसहाक का
परमेश्वर, और याकूब का परमेश्वर हूं?
वह तो मरे हुओ का नहीं, परन्तु जीवतो का
परमेश्वर है। ३३ यह सुनकर लोग उसके
उपदेश से चकित हुए।।

३४ जब फरीसियों ने सुना, कि उस ने
सदूकियो का मुह बन्द कर दिया; तो वे
इकट्ठे हुए। ३५ और उन में से एक
व्यवस्थापक ने परखने के लिये, उस से
पूछा। ३६ हे गुरु; व्यवस्था में कौन सी
आज्ञा बड़ी है? ३७ उस ने उस से कहा, तू
परमेश्वर अपने प्रभु से अपने सारे मन और
अपने सारे प्राण और अपनी सारी बुद्धि के
साथ प्रेम रख। ३८ बड़ी और मुख्य आज्ञा
तो यही है। ३९ और उसी के समान यह
दूसरी भी है, कि तू अपने पड़ोसी से अपने
समान प्रेम रख। ४० ये ही दो आज्ञाएं
सारी व्यवस्था और भविष्यद्वक्ताओ का
आधार है।।

४१ जब फरीसी इकट्ठे थे, तो यीशु ने
उन से पूछा। ४२ कि मसीह के विषय में
तुम क्या समझते हो? वह किस का सन्तान
है? उन्हों ने उस से कहा, दाऊद का।
४३ उस ने उन से पूछा, तो दाऊद आत्मा
मे होकर उसे प्रभु क्यो कहता है?
४४ कि प्रभु ने, मेरे प्रभु से कहा; मेरे
दहिने बैठ, जब तक कि मैं तेरे बैरियों को
तेरे पांवो के नीचे न कर दू। ४५ भला,
जब दाऊद उसे प्रभु कहता है, तो वह उसका
पुत्र क्योकर ठहरा? ४६ उसके उत्तर में
कोई भी एक बात न कह मका; परन्तु उस
दिन से किसी को फिर उस से कुछ पूछने का
हियाव न हुआ।।

२३ तब यीशु ने भीड़ से और अपने
चेलो से कहा। २ शास्त्री और
फरीसी मूसा की गद्दी पर बैठे है। ३ इस-
लिये वे तुम से जो कुछ कहें वह करना, और
मानना; परन्तु उन के से काम मत करना;
क्योकि वे कहते तो हैं पर करते नही।
४ वे एक ऐसे भारी बोझ को जिन को
उठाना कठिन है, बान्धकर उन्हे मनुष्यों के
कन्धो पर रखते है; परन्तु आप उन्हे अपनी
उगली से भी सरकाना नही चाहते। ५ वे
अपने सब काम लोगो को दिखाने के लिये
करते हैं: वे अपने तावीजो को चौड़े करते,
और अपने वस्त्रो की कोरें बढ़ाते हैं।
६ जेवनारो में मुख्य मुख्य जगहें, और सभा
में मुख्य मुख्य आसन। ७ और बाजारो
में नमस्कार और मनुष्य में रब्बी
कहलाना उन्हें भाता है। ८ परन्तु, तुम
रब्बी न कहलाना; क्योंकि तुम्हारा एक
ही गुरु है: और तुम सब भाई हो। ९ और

पृथ्वी पर किसी को अपना पिता न कहना,
क्योंकि तुम्हारा एक ही पिता है, जो स्वर्ग
मे है। १० और स्वामी भी न कहलाना,
क्योंकि तुम्हारा एक ही स्वामी है, अर्थात्
मसीह। ११ जो तुम मे बड़ा हो, वह
तुम्हारा सेवक बने। १२ जो कोई अपने
आप को बड़ा बनाएगा, वह छोटा किया
जाएगा : और जो कोई अपने आप को
छोटा बनाएगा, वह बड़ा किया जाएगा ॥

१३ हे कपटी शास्त्रियो और फरीसियो
तुम पर हाय! तुम मनुष्यो के विरोध मे
स्वर्ग के राज्य का द्वार बन्द करते हो, न तो
आप ही उस मे प्रवेश करते हो और न उस
में प्रवेश करनेवालों को प्रवेश करने देते
हो ॥

१५ हे कपटी शास्त्रियो और फरीसियो
तुम पर हाय! तुम एक जन को अपने मत
में लाने के लिये सारे जल और थल में फिरते
हो, और जब वह मत में आ जाता है, तो
उसे अपने से दूना नारकीय बना देते हो ॥

१६ हे अन्धे अगुवो, तुम पर हाय, जो
कहते हो कि यदि कोई मन्दिर की शपथ
खाए तो कुछ नही, परन्तु यदि कोई मन्दिर
के सोने की सौगन्ध खाए तो उस से बन्ध
जाएगा। १७ हे मूर्खो, और अन्धो, कौन
बड़ा है, सोना या वह मन्दिर जिस से
सोना पवित्र होता है? १८ फिर कहते
हो, कि यदि कोई बेदी की शपथ खाए तो
कुछ नही, परन्तु जो भेंट उस पर है, यदि
कोई उस की शपथ खाए तो बन्ध जाएगा।
१९ हे अन्धो, कौन बड़ा ह, भेंट या बेदी :
जिस से भेंट पवित्र होता है? २० इस-
लिये जो बेदी की शपथ खाता है, वह उस
की, और जो कुछ उस पर है, उस की भी
शपथ खाता है। २१ और जो मन्दिर की
शपथ खाता है, वह उस की और उस में
रहनेवाले की भी शपथ खाता है। २२ और
जो स्वर्ग की शपथ खाता है, वह परमेश्वर
के सिंहासन की और उस पर बैठनेवाले की
भी शपथ खाता है॥

२३ हे कपटी शास्त्रियो, और फरी-
सियो, तुम पर हाय; तुम पोदीने और
सौंफ और जीरे का दसवां अंश देते हो,
परन्तु तुम ने व्यवस्था की गम्भीर बातों
को अर्थात् न्याय, और दया, और विश्वास
को छोड़ दिया है; चाहिये था कि इन्हें भी
करते रहते, और उन्हें भी न छोड़ते।
२४ हे अन्धे अगुवो, तुम मच्छड़ को तो
छान डालते हो, परन्तु ऊंट को निगल
जाते हो॥

२५ हे कपटी शास्त्रियो, और फरी-
सियो, तुम पर हाय, तुम कटोरे और
थाली को ऊपर ऊपर से तो मांजते हो परन्तु
वे भीतर अन्धेर असयम से भरे हुए हैं।
२६ हे अन्धे फरीसी, पहिले कटोरे और
थाली को भीतर से मांज कि वे बाहर से भी
स्वच्छ हों॥

२७ हे कपटी शास्त्रियो, और फरी-
सियो, तुम पर हाय; तुम चूना फिरी
हुई कब्रों के समान हो जो ऊपर से तो सुन्दर
दिखाई देती है, परन्तु भीतर मुर्दों की
हड्डियों और सब प्रकार की मलिनता से
भरी है। २८ इसी रीति से तुम भी ऊपर
से मनुष्यों को धर्मी दिखाई देते हो, परन्तु
भीतर कपट और अधर्म से भरे हुए हो॥

२९ हे कपटी शास्त्रियो, और फरी-
सियो, तुम पर हाय; तुम भविष्यद्वक्ताओं
की कब्रें संवारते और धर्मियों की कब्रें
बनाते हो। ३० और कहते हो, कि यदि
हम अपने बापदादों के दिनों में होते
तो भविष्यद्वक्ताओं की हत्या में उन के
साझी न होते। ३१ इस से तो तुम

अपने पर आप ही गवाही देते हो, कि तुम
भविष्यद्वक्ताओं के घातकों की सन्तान हो।
३२ सो तुम अपने बापदादों के पाप का
घड़ा भर दो। ३३ हे सांपो, हे करैतों के
बच्चो, तुम नरक के दण्ड से क्योंकर
बचोगे? ३४ इसलिये देखो, मैं तुम्हारे
पास भविष्यद्वक्ताओं और बुद्धिमानों और
शास्त्रियों को भेजता हूं; और तुम उन में
से कितनों को मार डालोगे, और क्रूस पर
चढ़ाओगे; और कितनों को अपनी सभाओं
में कोड़े मारोगे, और एक नगर से दूसरे
नगर में खदेड़ते फिरोगे। ३५ जिस से
धर्मी हाबील से लेकर बिरिक्याह के पुत्र
जकरयाह तक, जिसे तुम ने मन्दिर * और
बेदी के बीच में मार डाला था, जितने
धर्मियों का लोहू पृथ्वी पर बहाया गया
है, वह सब तुम्हारे सिर पर पड़ेगा।
३६ मैं तुम से सच कहता हूं, ये सब बातें
इस समय के लोगों पर आ पड़ेंगी॥

३७ हे यरूशलेम, हे यरूशलेम, तू जो
भविष्यद्वक्ताओं को मार डालता है, और
जो तेरे पास भेजे गए, उन्हें पत्थरवाह करता
है, कितनी ही बार मैं ने चाहा कि जैसे मुर्गी
अपने बच्चों को अपने पंखों के नीचे इकट्ठे
करती है, वैसे ही मैं भी तेरे बालकों को
इकट्ठे कर लूं, परन्तु तुम ने न चाहा।
३८ देखो, तुम्हारा घर तुम्हारे लिये उजाड़
छोड़ा जाता है। ३९ क्योंकि मैं तुम
से कहता हूं, कि अब से जब तक तुम न
कहोगे, कि धन्य है वह, जो प्रभु के नाम
से आता है, तब तक तुम मुझे फिर कभी
न देखोगे॥

२४ जब यीशु मन्दिर से निकलकर
जा रहा था, तो उसके चेले उस

* अर्थात् पवित्रस्थान।

को मन्दिर की रचना दिखाने के लिये उस-
के पास आए। २ उस ने उन से कहा,
क्या तुम यह सब नहीं देखते? मैं तुम से
सच कहता हूं, यहां पत्थर पर पत्थर भी न
छूटेगा, जो ढाया न जाएगा॥

३ और जब वह जैतून पहाड़ पर बैठा
था, तो चेलों ने अलग उसके पास आकर
कहा, हम से कह कि ये बातें कब होंगी?
और तेरे आने का, और जगत के अन्त *
का क्या चिन्ह होगा? ४ यीशु ने उन को
उत्तर दिया, सावधान रहो! कोई तुम्हें
न भरमाने पाए। ५ क्योंकि बहुत से ऐसे
होंगे जो मेरे नाम से आकर कहेंगे, कि मैं
मसीह हूं: और बहुतों को भरमाएंगे।
६ तुम लड़ाइयों और लड़ाइयों की चर्चा
सुनोगे; देखो घबरा न जाना क्योंकि इन
का होना अवश्य है, परन्तु उस समय अन्त
न होगा। ७ क्योंकि जाति पर जाति,
और राज्य पर राज्य चढ़ाई करेगा, और
जगह जगह अकाल पड़ेंगे, और भुईंडोल
होंगे। ८ ये सब बातें पीड़ाओं का आरम्भ
होंगी। ९ तब वे क्लेश दिलाने के लिये
तुम्हें पकड़वाएंगे, और तुम्हें मार डालेंगे
और मेरे नाम के कारण सब जातियों के
लोग तुम से बैर रखेंगे। १० तब बहुतेरे
ठोकर खाएंगे, और एक दूसरे को पकड़वा-
एंगे, और एक दूसरे से बैर रखेंगे।
११ और बहुत से झूठे भविष्यद्वक्ता उठ
खड़े होंगे, और बहुतों को भरमाएंगे।
१२ और अधर्म के बढ़ने से बहुतों का
प्रेम ठण्डा हो जाएगा। १३ परन्तु जो
अन्त तक धीरज धरे रहेगा, उसी का उद्धार
होगा। १४ और राज्य का यह सुसमाचार
सारे जगत में प्रचार किया जाएगा, कि सब

* यू० युग की समाप्ति।

जातियों पर गवाही हो, तब अन्त आ
जाएगा ।।

१५ सो जब तुम उस उजाड़नेवाली
घृणित वस्तु को जिस की चर्चा दानिय्येल
भविष्यद्वक्ता के द्वारा हुई थी, पवित्र स्थान
मे खडी हुई देखो, (जो पढे, वह समझे)।
१६ तब जो यहूदिया में हों वे पहाडो पर
भाग जाएं। १७ जो कोठे पर हो, वह
अपने घर मे से सामान लेने को न उतरे।
१८ और जो खेत में हो, वह अपना कपडा
लेने को पीछे न लौटे। १९ उन दिनो मे
जो गर्भवती और दूध पिलाती होंगी, उन
के लिये हाय, हाय। २० और प्रार्थना
किया करो; कि तुम्हे जाड़े में या सब्त
के दिन भागना न पडे। २१ क्योंकि उस
समय ऐसा भारी क्लेश होगा, जैसा जगत
के आरम्भ से न अब तक हुआ, और न कभी
होगा। २२ और यदि वे दिन घटाए न
जाते, तो कोई प्राणी न बचता; परन्तु चुने
हुओ के कारण वे दिन घटाए जाएगे।
२३ उस समय यदि कोई तुम से कहे, कि
देखो, मसीह यहा है! या वहा है तो
प्रतीति न करना। २४ क्योकि झूठे मसीह
और झूठे भविष्यद्वक्ता उठ खड़े होंगे, और
बड़े चिन्ह, और अद्भुत काम दिखाएगे,
कि यदि हो सके तो चुने हुओ को भी भरमा
दे। २५ देखो, मै ने पहिले से तुम से यह
सब कुछ कह दिया है। २६ इसलिये यदि
वे तुम से कहे, देखो, वह जङ्गल में है, तो
बाहर न निकल जाना; देखो, वह कोठरियो
में है, तो प्रतीति न करना। २७ क्योकि
जैसे बिजली पूर्व से निकलकर पश्चिम तक
चमकती जाती है, वैसा ही मनुष्य के पुत्र का
भी आना होगा। २८ जहां लोथ हो, वही
गिद्ध इकट्ठे होंगे ।।

२९ उन दिनों के क्लेश के बाद तुरन्त
सूर्य अन्धियारा हो जाएगा, और चान्द का
प्रकाश जाता रहेगा, और तारे आकाश से
गिर पड़ेगे और आकाश की शक्तियां हिलाई
जाएंगी। ३० तब मनुष्य के पुत्र का चिन्ह
आकाश में दिखाई देगा, और तब पृथ्वी के
सब कुलो के लोग छाती पीटेगें; और
मनुष्य के पुत्र को बडी सामर्थ और ऐश्वर्य
के साथ आकाश के बादलो पर आते देखेगे।
३१ और वह तुरही के बड़े शब्द के साथ,
अपने दूतो को भेजेगा, और वे आकाश के
इस छोर से उस छोर तक, चारों दिशा से
उसके चुने हुओं को इकट्ठे करेंगे ।।

३२ अजीर के पेड से यह दृष्टान्त
सीखो : जब उस की डाली कोमल हो जाती
और पत्ते निकलने लगते हैं, तो तुम जान
लेते हो, कि ग्रीष्म काल निकट है।
३३ इसी रीति से जब तुम इन सब बातों
को देखो, तो जान लो, कि वह निकट है,
बरन द्वार ही पर है। ३४ मैं तुम से सच
कहता हू, कि जब तक ये सब बातें पूरी न
हो ले, तब तक यह पीढी जाती न रहेगी।
३५ आकाश और पृथ्वी टल जाएगे, परन्तु
मेरी बाते कभी न टलेगी। ३६ उस दिन
और उस घडी के विषय में कोई नही
जानता, न स्वर्ग के दूत, और न पुत्र,
परन्तु केवल पिता। ३७ जैसे नूह के दिन
थे, वैसा ही मनुष्य के पुत्र का आना भी
होगा। ३८ क्योंकि जैसे जल-प्रलय से
पहिले के दिनों मे, जिस दिन तक कि नूह
जहाज पर न चढ़ा, उस दिन तक लोग
खाते-पीते थे, और उन में ब्याह शादी
होती थी। ३९ और जब तक जल-प्रलय
आकर उन सब को बहा न ले गया, तब तक
उन को कुछ भी मालूम न पड़ा; वैसे ही
मनुष्य के पुत्र का आना भी होगा।
४० उस समय दो जन खेत में होंगे, एक

ले लिया जाएगा और दूसरा छोड़ दिया
जाएगा। ४१ दो स्त्रियां चक्की पीसती
रहेंगी, एक ले ली जाएगी, और दूसरी छोड़
दी जाएगी। ४२ इसलिये जागते रहो,
क्योंकि तुम नहीं जानते कि तुम्हारा प्रभु
किस दिन आएगा। ४३ परन्तु यह जान
लो कि यदि घर का स्वामी जानता होता
कि चोर किस पहर आएगा, तो जागता
रहता; और अपने घर में सेंध लगने न
देता। ४४ इसलिये तुम भी तैयार रहो,
क्योंकि जिस घडी के विषय में तुम सोचते
भी नही हो, उसी घडी मनुष्य का पुत्र
आ जाएगा। ४५ सो वह विश्वासयोग्य
और बुद्धिमान दास कौन है, जिसे स्वामी
ने अपने नौकर चाकरों पर सरदार ठहराया,
कि समय पर उन्हे भोजन दे? ४६ धन्य
है, वह दास, जिसे उसका स्वामी आकर
ऐसा ही करते पाए। ४७ मैं तुम से सच
कहता हूं, वह उसे अपनी सारी सपत्ति पर
सरदार ठहराएगा। ४८ परन्तु यदि वह
दुष्ट दास सोचने लगे, कि मेरे स्वामी के
आने में देर है। ४९ और अपने साथी
दासों को पीटने लगे, और पियक्कडों के
साथ खाए पीए। ५० तो उस दास का
स्वामी ऐसे दिन आएगा, जब वह उस की
बाट न जोहता हो। ५१ और ऐसी घड़ी
कि वह न जानता हो, और उसे भारी
ताड़ना देकर, उसका भाग कपटियो के
साथ ठहराएगा: वहां रोना और दांत
पीसना होगा॥

२५ तब स्वर्ग का राज्य उन दस
कुवारियों के समान होगा जो
अपनी मशालें लेकर दूलहे से भेंट करने को
निकली। २ उन मे पाच मूर्ख और पांच
समझदार थीं। ३ मूर्खों ने अपनी मशालें
तो लीं, परन्तु अपने साथ तेल नहीं लिया।
४ परन्तु समझदारों ने अपनी मशालों के
साथ अपनी कुप्पियों में तेल भी भर लिया।
५ जब दूलहे के आने में देर हुई, तो वे सब
ऊंघने लगीं, और सो गईं। ६ आधी रात
को धूम मची, कि देखो, दूलहा आ रहा है,
उस से भेंट करने के लिये चलो। ७ तब
वे सब कुवारिया उठकर अपनी मशालें ठीक
करने लगी। ८ और मूर्खों ने समझदारों
से कहा, अपने तेल मे से कुछ हमें भी दो,
क्योंकि हमारी मशालें बुझी जाती है।
९ परन्तु समझदारों ने उत्तर दिया कि
कदाचित हमारे और तुम्हारे लिये पूरा न
हो; भला तो यह है, कि तुम बेचनेवालो के
पास जाकर अपने लिये मोल ले लो।
१० जब वे मोल लेने को जा रही थी, तो
दूलहा आ पहुचा, और जो तैयार थी, वे
उसके साथ ब्याह के घर में चली गईं और
द्वार बन्द किया गया। ११ इसके बाद वे
दूसरी कुवारियां भी आकर कहने लगी,
हे स्वामी, हे स्वामी, हमारे लिये द्वार खोल
दे। १२ उस ने उत्तर दिया, कि मै तुम
से सच कहता हूं, मै तुम्हे नहीं जानता।
१३ इसलिये जागते रहो, क्योकि तुम न
उस दिन को जानते हो, न उस घड़ी को॥

१४ क्योंकि यह उस मनुष्य की सी दशा
है जिस ने परदेश को जाते समय अपने
दासों को बुलाकर, अपनी सम्पत्ति उन को
सौंप दी। १५ उस ने एक को पांच तोड़,
दूसरे को दो, और तीसरे को एक;
अर्थात् हर एक को उस की सामर्थ के
अनुसार दिया, और तब परदेश चला
गया। १६ तब जिस को पांच तोड़े मिले
थे, उस ने तुरन्त जाकर उन से लेन देन
किया, और पांच तोड़े और कमाए।
१७ इसी रीति से जिस को दो मिले थे,

उस ने भी दो और कमाए। १८ परन्तु
जिस को एक मिला था, उस ने जाकर
मिट्टी खोदी, और अपने स्वामी के रुपये
छिपा दिए। १९ बहुत दिनों के बाद उन
दासों का स्वामी आकर उन से लेखा लेने
लगा। २० जिस को पाच तोड़े मिले थे,
उस ने पाच तोड़े और लाकर कहा, हे
स्वामी, तू ने मुझे पांच तोड़े सौंपे थे, देख,
मैं ने पांच तोडे और कमाए है। २१ उसके
स्वामी ने उससे कहा, धन्य हे अच्छे और
विश्वासयोग्य दास, तू थोडे मे विश्वासयोग्य
रहा; मैं तुझे बहुत वस्तुओ का अधिकारी
बनाऊगा अपने स्वामी के आनन्द मे
सम्भागी हो। २२ और जिस को दो तोडे
मिले थे, उस ने भी आकर कहा; हे स्वामी,
तू ने मुझे दो तोड़े सौंपे थे, देख, मै ने दो
तोडे और कमाए। २३ उसके स्वामी ने
उस से कहा, धन्य हे अच्छे और विश्वास-
योग्य दास, तू थोड़े मे विश्वासयोग्य रहा,
मै तुझे बहुत वस्तुओ का अधिकारी
बनाऊगा अपने स्वामी के आनन्द मे
सम्भागी हो। २४ तब जिस को एक
तोड़ा मिला था, उस ने आकर कहा, हे
स्वामी, मै तुझे जानता था, कि तू कठोर
मनुष्य है: तू जहा कही नही बोता वहा
काटता है, और जहा नही छीटता वहा से
बटोरता है। २५ सो मैं डर गया और
जाकर तेरा तोड़ा मिट्टी मे छिपा दिया;
देख, जो तेरा है, वह यह है। २६ उसके
स्वामी ने उसे उत्तर दिया, कि हे दुष्ट और
आलसी दास; जब यह तू जानता था, कि
जहा मैं ने नही बोया वहां से काटता
हू; और जहां मै ने नही छींटा वहां से
बटोरता हूं। २७ तो तुझे चाहिए था, कि
मेरा रुपया सर्राफों को दे देता, तब मै
आकर अपना धन ब्याज समेत ले लेता।
२८ इसलिये वह तोड़ा उस से ले लो,
और जिस के पास दस तोड़े है, उस को दे
दो। २९ क्योंकि जिस किसी के पास है,
उसे और दिया जाएगा; और उसके पास
बहुत हो जाएगा: परन्तु जिस के पास नही
है, उस से वह भी जो उसके पास है, ले
लिया जाएगा। ३० और इस निकम्मे
दास को बाहर के अन्धेरे में डाल दो, जहां
रोना और दात पीसना होगा॥

३१ जब मनुष्य का पुत्र अपनी महिमा
मे आएगा. और सब स्वर्ग दूत उसके साथ
आएगे तो वह अपनी महिमा के सिंहासन
पर विराजमान होगा। ३२ और सब
जातिया उसके साम्हने इकट्ठी की जाएंगी;
और जैसा चरवाहा भेड़ो को बकरियों से
अलग कर देता है, वैसा हीं वह उन्हें एक
दूसरे से अलग करेगा। ३३ और वह
भेड़ो को अपनी दहिनी ओर और बकरियों
को बाईं ओर खडी करेगा। ३४ तब राजा
अपनी दहिनी ओर वालो से कहेगा, हे मेरे
पिता के धन्य लोगो, आओ, उस राज्य के
अधिकारी हो जाओ, जो जगत के आदि से
तुम्हारे लिये तैयार किया हुआ है।
३५ क्योकि मैं भूखा था, और तुम ने मुझे
खाने को दिया; मै पियासा था, और तुम
ने मुझे पानी पिलाया, मै परदेशी था, तुम
ने मुझे अपने घर में ठहराया। ३६ मैं
नगा था, तुम ने मुझे कपड़े पहिनाए;
मै बीमार था, तुम ने मेरी सुधि ली, मैं
बन्दीगृह मे था, तुम मुझ से मिलने आए।
३७ तब धर्मी उस को उत्तर देंगे कि हे
प्रभु, हम ने कब तुझे भूखा देखा और
खिलाया? या पियासा देखा, और
पिलाया? ३८ हम ने कब तुझे परदेशी
देखा और अपने घर में ठहराया या नगा
देखा, और कपड़े पहिनाए? ३९ हम ने

कब तुझे बीमार या बन्दीगृह में देखा और
तुझ से मिलने आए? ४० तब राजा
उन्हें उत्तर देगा, मैं तुम से सच कहता हूं,
कि तुम ने जो मेरे इन छोटे से छोटे भाइयों
में से किसी एक के साथ किया, वह मेरे ही
साथ किया। ४१ तब वह बाईं ओर वालों
से कहेगा, हे स्रापित लोगो, मेरे साम्हने से
उस अनन्त आग मे चले जाओ, जो शैतान *
और उसके दूतों के लिये तैयार की गई है।
४२ क्योंकि मै भूखा था, और तुम ने मुझे
खाने को नहीं दिया, मैं पियासा था, और
तुम ने मुझे पानी नही पिलाया। ४३ मैं
परदेशी था, और तुम ने मुझे अपने घर मे
नही ठहराया; मैं नंगा था, और तुम ने मुझे
कपड़े नहीं पहिनाए; बीमार और बन्दीगृह
में था, और तुम ने मेरी सुधि न ली।
४४ तब वे उत्तर देंगे, कि हे प्रभु, हम ने
तुझे कब भूखा, या पियासा, या परदेशी,
या नगा, या बीमार, या बन्दीगृह में देखा,
और तेरी सेवा टहल न की? ४५ तब
वह उन्हें उत्तर देगा, मै तुम से सच कहता
हूं कि तुम ने जो इन छोटे से छोटों में से
किसी एक के साथ नही किया, वह मेरे
साथ भी नही किया। ४६ और यह अनन्त
दण्ड भोगेंगे † परन्तु धर्मी अनन्त जीवन मे
प्रवेश करेंगे।

२६ जब यीशु ये सब बातें कह चुका,
तो अपने चेलों से कहने लगा।
२ तुम जानते हो, कि दो दिन के बाद
फसह का पर्ब्ब होगा, और मनुष्य का पुत्र
क्रूस पर चढ़ाए जाने के लिये पकड़वाया
जाएगा। ३ तब महायाजक और प्रजा
के पुरनिए काइफा नाम महायाजक के
आंगन में इकट्ठे हुए। ४ और आपस में
विचार करने लगे कि यीशु को छल से
पकड़कर मार डालें। ५ परन्तु वे कहते
थे, कि पर्ब्ब के समय नहीं; कही ऐसा न हो
कि लोगों में बलवा मच जाए॥

६ जब यीशु बैतनिय्याह में शमौन
कोढ़ी के घर में था। ७ तो एक
स्त्री संगमरमर के पात्र में बहुमोल इत्र
लेकर उसके पास आई, और जब वह
भोजन करने बैठा था, तो उसके सिर पर
उण्डेल दिया। ८ यह देखकर, उसके चेले
रिसियाए और कहने लगे, इस का क्यों
सत्यानाश किया गया? ९ यह तो अच्छे
दाम पर बिककर कगालो को बाटा जा
सकता था। १० यह जानकर यीशु ने
उन से कहा, स्त्री को क्यों सताते हो?
उस ने मेरे साथ भलाई की है। ११ कंगाल
तुम्हारे साथ सदा रहते है, परन्तु मै तुम्हारे
साथ सदैव न रहूंगा। १२ उस ने मेरी
देह पर जो यह इत्र उण्डेला है, वह मेरे गाड़े
जाने के लिये किया है। १३ मै तुम से सच
कहता हूं, कि सारे जगत में जहा कही यह
सुसमाचार प्रचार किया जाएगा, वहां उसके
इस काम का वर्णन भी उसके स्मरण मे
किया जाएगा॥

१४ तब यहूदा इस्करियोती नाम बारह
चेलों में से एक ने महायाजकों के पास
जाकर कहा, १५ यदि मैं उसे तुम्हारे
हाथ पकड़वा दू, तो मुझे क्या दोगे?
उन्हों ने उसे तीस चान्दी के सिक्के तौलकर
दे दिए। १६ और वह उसी समय से उसे
पकड़वाने का अवसर ढूढने लगा॥

१७ अखमीरी रोटी के पर्ब्ब के पहिले
दिन, चेले यीशु के पास आकर पूछने लगे;
तू कहा चाहता है कि हम तेरे लिये फसह
खाने की तैयारी करें? १८ उस ने कहा,
नगर में फुलाने के पास जाकर उस से कहो,

* यू० इब्लीस † यू० में जाएंगे।

कि गुरु कहता है, कि मेरा समय निकट
है, मै अपने चेलों के साथ तेरे यहां पर्ब्ब
मनाऊंगा। १६ सो चेलो ने यीशु की
आज्ञा मानी, और फसह तैयार किया।
२० जब साझ हुई, तो वह बारहो के साथ
भोजन करने के लिये बैठा। २१ जब वे
खा रहे थे, तो उस ने कहा, मै तुम से सच
कहता हू, कि तुम में से एक मुझे
पकडवाएगा। २२ इस पर वे बहुत उदास
हुए, और हर एक उस से पूछने लगा,
हे गुरु, क्या वह मै हू? २३ उस ने उत्तर
दिया, कि जिस ने मेरे साथ थाली मे हाथ
डाला है, वही मुझे पकडवाएगा।
२४ मनुष्य का पुत्र तो जैसा उसके विषय
मे लिखा है, जाता ही है, परन्तु उस मनुष्य
के लिये शोक है जिस के द्वारा मनुष्य का
पुत्र पकड़वाया जाता है: यदि उस मनुष्य
का जन्म न होता, तो उसके लिये भला
होता। २५ तब उसके पकड़वानेवाले यहूदा
ने कहा कि हे रब्बी, क्या वह मै हू?
२६ उस ने उस से कहा, तू कह चुका:
जब वे खा रहे थे, तो यीशु ने रोटी ली,
और आशीष मागकर तोड़ी, और चेलो
को देकर कहा, लो, खाओ; यह मेरी देह
है। २७ फिर उस ने कटोरा लेकर, धन्य-
वाद किया, और उन्हें देकर कहा, तुम सब
इस में से पीओ। २८ क्योकि यह वाचा
का मेरा वह लोहू है, जो बहुतो के लिये
पापों की क्षमा के निमित्त बहाया जाता है।
२९ मैं तुम से कहता हूं, कि दाख का यह
रस उस दिन तक कभी न पीऊंगा, जब तक
तुम्हारे साथ अपने पिता के राज्य मे नया
न पीऊं॥

३० फिर वे भजन गाकर जैतून पहाड़
पर गए॥

३१ तब यीशु ने उन से कहा, तुम
सब आज ही रात को मेरे विषय में ठोकर
खाओगे, क्योंकि लिखा है, कि मैं चरवाहे
को मारूंगा; और झुण्ड की भेड़ें तित्तर
बित्तर हो जाएगी। ३२ परन्तु मैं अपने
जी उठने के बाद तुम से पहले गलील को
जाऊगा। ३३ इस पर पतरस ने उस से
कहा, यदि सब तेरे विषय में ठोकर खाएं तो
खाएं, परन्तु मै कभी भी ठोकर न खाऊंगा।
३४ यीशु ने उस से कहा, मै तुझ से सच
कहता हू, कि आज ही रात को मुर्ग के बांग
देने से पहिले, तू तीन बार मुझ से मुकर
जाएगा। ३५ पतरस ने उस से कहा,
यदि मुझे तेरे साथ मरना भी हो, तौभी
मै तुझ से कभी न मुकरूगा· और ऐसा ही
सब चेलों ने भी कहा॥

३६ तब यीशु अपने चेलो के साथ
गतसमनी नाम एक स्थान मे आया और
अपने चेलो से कहने लगा कि यही बैठे
रहना, जब तक कि मै वहा जाकर प्रार्थना
करू। ३७ और वह पतरस और जब्दी
के दोनों पुत्रो को साथ ले गया, और उदास
और व्याकुल होने लगा। ३८ तब उस ने
उन से कहा; मेरा जी बहुत उदास है, यहां
तक कि मेरे प्राण निकला चाहते हैं: तुम
यही ठहरो, और मेरे साथ जागते रहो।
३९ फिर वह थोड़ा और आगे बढ़कर
मुह के बल गिरा, और यह प्रार्थना करने
लगा, कि हे मेरे पिता, यदि हो सके, तो
यह कटोरा मुझ से टल जाए; तौभी जैसा
मै चाहता हू वैसा नही, परन्तु जैसा तू
चाहता है वैसा ही हो। ४० फिर चेलों के
पास आकर उन्हें सोते पाया, और पतरस
से कहा; क्या तुम मेरे साथ एक घड़ी भी
न जाग सके? ४१ जागते रहो, और
प्रार्थना करते रहो, कि तुम परीक्षा मे न
पड़ो: आत्मा तो तैयार है, परन्तु शरीर

दुर्बल है। ४२ फिर उस ने दूसरी बार
जाकर यह प्रार्थना की; कि हे मेरे पिता,
यदि यह मेरे पीए बिना नहीं हट सकता तो
तेरी इच्छा पूरी हो। ४३ तब उस ने
आकर उन्हें फिर सोते पाया, क्योंकि उन
की आंखें नीद से भरी थीं। ४४ और
उन्हें छोड़कर फिर चला गया, और वही
बात फिर कहकर, तीसरी बार प्रार्थना
की। ४५ तब उस ने चेलो के पास आकर
उन से कहा; अब सोते रहो, और विश्राम
करो: देखो, घड़ी आ पहुंची है, और मनुष्य
का पुत्र पापियो के हाथ पकडवाया जाता
है। ४६ उठो, चलें; देखो, मेरा पकड़वाने-
वाला निकट आ पहुचा है॥

४७ वह यह कह ही रहा था, कि देखो,
यहूदा जो बारहों मे से एक था, आया,
और उसके साथ महायाजकों और लोगो
के पुरनियो की ओर से बड़ी भीड़, तलवारें
और लाठिया लिए हुए आई। ४८ उसके
पकड़वानेवाले ने उन्हें यह पता दिया था
कि जिस को मैं चूम लू वही है; उसे पकड़
लेना। ४९ और तुरन्त यीशु के पास आकर
कहा; हे रब्बी नमस्कार; और उस को
बहुत चूमा। ५० यीशु ने उस से कहा;
हे मित्र, जिस काम के लिये तू आया है,
उसे कर ले। तब उन्हों ने पास आकर
यीशु पर हाथ डाले, और उसे पकड़ लिया।
५१ और देखो, यीशु के साथियों मे से एक
ने हाथ बढ़ाकर अपनी तलवार खीच ली
और महायाजक के दास पर चलाकर उस
का कान उड़ा दिया। ५२ तब यीशु ने
उस से कहा; अपनी तलवार काठी में रख
ले क्योंकि जो तलवार चलाते है, वे सब
तलवार से नाश किए जाएंगे। ५३ क्या
तू नही समझता, कि मैं अपने पिता से
बिनती कर सकता हूं, और वह स्वर्गदूतों
की बारह पलटन से अधिक मेरे पास अभी
उपस्थित कर देगा? ५४ परन्तु पवित्र
शास्त्र की वे बाते कि ऐसा ही होना अवश्य
है, क्योंकर पूरी होंगी? ५५ उसी घड़ी
यीशु ने भीड़ से कहा; क्या तुम तलवारें
और लाठियां लेकर मुझे डाकू के समान
पकड़ने के लिये निकले हो? मैं हर दिन
मन्दिर में बैठकर उपदेश दिया करता था,
और तुम ने मुझे नही पकड़ा। ५६ परन्तु
यह सब इसलिये हुआ है, कि भविष्यद्-
वक्ताओ के वचन * पूरे हो: तब सब चेले
उसे छोड़कर भाग गए॥

५७ और यीशु के पकड़नेवाले उस को
काइफा नाम महायाजक के पास ले गए,
जहां शास्त्री और पुरनिए इकट्ठे हुए थे।
५८ और पतरस दूर से उसके पीछे पीछे
महायाजक के आगन तक गया, और भीतर
जाकर अन्त देखने को प्यादों के साथ बैठ
गया। ५९ महायाजक और सारी महा-
सभा यीशु को मार डालने के लिये उसके
विरोध में झूठी गवाही की खोज में थे।
६० परन्तु बहुत से झूठे गवाहों के आने
पर भी न पाई। ६१ अन्त में दो जनों ने
आकर कहा, कि इस ने कहा है; कि मैं
परमेश्वर के मन्दिर को ढा सकता हूं और
उसे तीन दिन में बना सकता हूं। ६२ तब
महायाजक ने खड़े होकर उस से कहा, क्या
तू कोई उत्तर नहीं देता? ये लोग तेरे
विरोध में क्या गवाही देते हैं? परन्तु यीशु
चुप रहा: महायाजक ने उस से कहा।
६३ मैं तुझे जीवते परमेश्वर की शपथ
देता हू, कि यदि तू परमेश्वर का पुत्र मसीह
है, तो हम से कह दे। ६४ यीशु ने उस
से कहा; तू ने आप ही कह दिया; बरन मैं

* यू० पवित्रशास्त्र।

तुम से यह भी कहता हूं, कि अब से तुम
मनुष्य के पुत्र को सर्वशक्तिमान * की
दहिनी ओर बैठे, और आकाश के बादलों
पर आते देखोगे। ६५ तब महायाजक ने
अपने वस्त्र फाड़कर कहा, इस ने परमेश्वर
की निन्दा की है, अब हमें गवाहों का क्या
प्रयोजन? ६६ देखो, तुम ने अभी यह
निन्दा सुनी है! तुम क्या समझते हो?
उन्हों ने उत्तर दिया, यह बध होने के योग्य
है। ६७ तब उन्हों ने उस के मुंह पर थूका,
और उसे घूसे मारे, औरों ने थप्पड़ मार
के कहा। ६८ हे मसीह, हम से भविष्यद्-
वाणी करके कह: कि किस ने तुझे
मारा?

६९ और पतरस बाहर आंगन में बैठा
हुआ था; कि एक लौंडी ने उसके पास
आकर कहा, तू भी यीशु गलीली के साथ
था। ७० उस ने सब के साम्हने यह कह-
कर इन्कार किया और कहा, मैं नहीं जानता
तू क्या कह रही है। ७१ जब वह बाहर
डेवढ़ी में चला गया, तो दूसरी ने उसे देखकर
उन से जो वहां थे कहा, यह भी तो यीशु
नासरी के साथ था। ७२ उस ने शपथ
खाकर फिर इन्कार किया कि मैं उस मनुष्य
को नहीं जानता। ७३ थोड़ी देर के बाद,
जो वहां खड़े थे, उन्हों ने पतरस के पास
आकर उस से कहा, सचमुच तू भी उन में
से एक है; क्योंकि तेरी बोली तेरा भेद
खोल देती है। ७४ तब वह धिक्कार देने
और शपथ खाने लगा, कि मैं उस मनुष्य
को नहीं जानता; और तुरन्त मुर्गे ने बांग
दी। ७५ तब पतरस को यीशु की कही
हुई बात स्मरण आई कि मुर्गे के बांग देने
से पहिले तू तीन बार मेरा इन्कार करेगा
और वह बाहर जाकर फूट फूट कर रोने
लगा॥

२७ जब भोर हुई, तो सब महा-
याजकों और लोगों के पुरनियों ने
यीशु के मार डालने की सम्मति की।
२ और उन्हों ने उसे बान्धा और ले जाकर
पीलातुस हाकिम के हाथ में सौंप दिया॥
३ जब उसके पकड़वानेवाले यहूदा ने
देखा कि वह दोषी ठहराया गया है तो वह
पछताया और वे तीस चान्दी के सिक्के महा-
याजकों और पुरनियों के पास फेर लाया।
४ और कहा, मैं ने निर्दोषी को घात के लिये
पकड़वाकर पाप किया है? उन्हों ने कहा,
हमें क्या? तू ही जान। ५ तब वह उन
सिक्कों को मन्दिर * में फेंककर चला गया,
और जाकर अपने आप को फांसी दी।
६ महायाजकों ने उन सिक्कों को लेकर
कहा, इन्हें भण्डार में रखना उचित नहीं,
क्योंकि यह लोहू का दाम है। ७ सो उन्हों
ने सम्मति करके उन सिक्कों से परदेशियों
के गाड़ने के लिये कुम्हार का खेत मोल ले
लिया। ८ इस कारण वह खेत आज तक
लोहू का खेत कहलाता है। ९ तब जो
वचन यिर्मयाह भविष्यद्वक्ता के द्वारा कहा
गया था वह पूरा हुआ; कि उन्हों ने वे तीस
सिक्के अर्थात् उस ठहराए हुए मूल्य को
(जिसे इस्राएल की सन्तान में से कितनों
ने ठहराया था) ले लिए। १० और जैसे
प्रभु ने मुझे आज्ञा दी थी वैसे ही उन्हें
कुम्हार के खेत के मूल्य में दे दिया॥
११ जब यीशु हाकिम के साम्हने खड़ा
था, तो हाकिम ने उस से पूछा; कि क्या तू
यहूदियों का राजा है? यीशु ने उस से
कहा, तू आप ही कह रहा है। १२ जब

* यू० सामर्थ।

* यू० पवित्रस्थान।

महायाजक और पुरनिए उस पर दोष लगा
रहे थे, तो उस ने कुछ उत्तर नहीं दिया।
१३ इस पर पीलातुस ने उस से कहा:
क्या तू नही सुनता, कि ये तेरे विरोध में
कितनी गवाहिया दे रहे है? १४ परन्तु
उस ने उस को एक बात का भी उत्तर
नही दिया, यहां तक कि हाकिम को बडा
आश्चर्य हुआ। १५ और हाकिम की यह
रीति थी, कि उस पर्ब्ब मे लोगो के लिये
किसी एक बन्धुए को जिसे वे चाहते थे,
छोड़ देता था। १६ उस समय बरअब्बा
नाम उन्ही में का एक नामी बन्धुआ था।
१७ सो जब वे इकट्ठे हुए, तो पीलातुस ने
उन से कहा, तुम किस को चाहते हो, कि
मै तुम्हारे लिये छोड दू? बरअब्बा को,
या यीशु को जो मसीह कहलाता है?
१८ क्योकि वह जानता था कि उन्हो ने
उसे डाह से पकड़वाया है। १९ जब वह
न्याय की गद्दी पर बैठा हुआ था तो उस की
पत्नी ने उसे कहला भेजा, कि तू उस धर्मी
के मामले में हाथ न डालना; क्योंकि मै ने
आज स्वप्न में उसके कारण बहुत दुख
उठाया है। २० महायाजको और पुरनियो
ने लोगों को उभारा, कि वे बरअब्बा को
माग ले, और यीशु को नाश कराए।
२१ हाकिम ने उन से पूछा, कि इन दोनो
मे से किस को चाहते हो, कि तुम्हारे लिये
छोड़ दू? उन्हो ने कहा; बरअब्बा को।
२२ पीलातुस ने उन से पूछा; फिर यीशु
को जो मसीह कहलाता है, क्या करूं? सब
ने उस से कहा, वह क्रूस पर चढाया जाए।
२३ हाकिम ने कहा, क्यो उस ने क्या
बुराई की है? परन्तु वे और भी चिल्ला,
चिल्लाकर कहने लगे, "वह क्रूस पर
चढ़ाया जाए"। २४ जब पीलातुस ने
देखा, कि कुछ बन नही पड़ता परन्तु इस के
विपरीत हुल्लड होता जाता है, तो उस ने
पानी लेकर भीड़ के साम्हने अपने हाथ
धोए, और कहा; मैं इस धर्मी के लोहू से
निर्दोष हू; तुम ही जानो। २५ सब लोगो
ने उत्तर दिया, कि इस का लोहू हम पर
और हमारी सन्तान पर हो। २६ इस पर
उस ने बरअब्बा को उन के लिये छोड़ दिया,
और यीशु को कोडे लगवाकर सौप दिया,
कि क्रूस पर चढ़ाया जाए॥

२७ तब हाकिम के सिपाहियो ने यीशु
को किले में ले जाकर सारी पलटन उसके
चहु ओर इकट्ठी की। २८ और उसके
कपडे उतारकर उसे किरमिजी बागा
पहिनाया। २९ और काटो का मुकुट
गूथकर उसके सिर पर रखा; और उसके
दहिने हाथ मे सरकण्डा दिया और उसके
आगे घुटने टेककर उसे ठट्ठे में उड़ाने
लगे, कि हे यहूदियो के राजा नमस्कार।
३० और उस पर थूका, और वही
सरकण्डा लेकर उसके सिर पर मारने
लगे। ३१ जब वे उसका ठट्ठा कर चुके,
तो वह बागा उस पर से उतारकर फिर
उसी के कपड़े उसे पहिनाए, और क्रूस पर
चढाने के लिये ले चले॥

३२ बाहर जाते हुए उन्हें शमौन नाम
एक कुरेनी मनुष्य मिला, उन्होने उसे बेगार
मे पकड़ा कि उसका क्रूस उठा ले चले।
३३ और उस स्थान पर जो गुलगुता नाम
की जगह अर्थात् खोपड़ी का स्थान कहलाता
है पहुंचकर। ३४ उन्हों ने पित्त मिलाया
हुआ दाखरस उसे पीने को दिया, परन्तु
उस ने चखकर पीना न चाहा। ३५ तब
उन्हों ने उसे क्रूस पर चढाया, और
चिट्ठिया डालकर उसके कपड़े बाट लिए।
३६ और वहां बैठकर उसका पहरा देने
लगे। ३७ और उसका दोषपत्र, उसके

सिर के ऊपर लगाया, कि "**यह यहूदियों
का राजा यीशु है**"। ३८ तब उसके
साथ दो डाकू एक दहिने और एक बाए
क्रूसो पर चढाए गए। ३९ और आने जाने
वाले सिर हिला हिलाकर उस की निन्दा
करते थे। ४० और यह कहते थे, कि हे
मन्दिर के ढानेवाले और तीन दिन में
बनानेवाले, अपने आप को तो बचा; यदि
तू परमेश्वर का पुत्र है, तो क्रूस पर से उतर
आ। ४१ इसी रीति से महायाजक भी
शास्त्रियो और पुरनियों समेत ठट्ठा कर
करके कहते थे, इस ने औरो को बचाया,
और अपने को नही बचा सकता। ४२ यह
तो "इस्राएल का राजा है"। अब क्रूस पर
से उतर आए, तो हम उस पर विश्वास
करें। ४३ उस ने परमेश्वर पर भरोसा
रखा है, यदि वह इस को चाहता है,
तो अब इसे छुड़ा ले, क्योंकि इस ने कहा
था, कि "मै परमेश्वर का पुत्र हूं"।
४४ इसी प्रकार डाकू भी जो उसके साथ
क्रूसों पर चढ़ाए गए थे उस की निन्दा
करते थे॥

४५ दोपहर से लेकर तीसरे पहर तक
उस सारे देश में अन्धेरा छाया रहा।
४६ तीसरे पहर के निकट यीशु ने बड़े
शब्द से पुकारकर कहा, एली, एली, लमा
शबक्तनी? अर्थात् हे मेरे परमेश्वर, हे
मेरे परमेश्वर, तू ने मुझे क्यो छोड़ दिया?
४७ जो वहा खड़े थे, उन में से कितनो ने
यह सुनकर कहा, वह तो एलिय्याह को
पुकारता है। ४८ उन में से एक तुरन्त
दौड़ा, और स्पंज लेकर सिरके मे डुबोया,
और सरकण्डे पर रखकर उसे चुसाया।
४९ औरो ने कहा, रह जाओ, देखें,
एलिय्याह उसे बचाने आता है कि नही।
५० तब यीशु ने फिर बड़े शब्द से चिल्ला-
कर प्राण* छोड दिए। ५१ और देखो,
मन्दिर का परदा ऊपर से नीचे तक फट-
कर दो टुकड़े हो गया: और धरती डोल
गई और चटाने तड़क गई। ५२ और
कब्रें खुल गईं; और सोए हुए पवित्र लोगों
की बहुत लोथें जी उठी। ५३ और उसके
जी उठने के बाद वे कब्रो मे से निकलकर
पवित्र नगर में गए, और बहुतो को दिखाई
दिए। ५४ तब सूबेदार और जो उसके
साथ यीशु का पहरा दे रहे थे, भुईंडोल और
जो कुछ हुआ था, देखकर अत्यन्त डर गए,
और कहा, सचमुच "यह परमेश्वर का
पुत्र था"। ५५ वहा बहुत सी स्त्रियां
जो गलील से यीशु की सेवा करती हुई उसके
साथ आई थी, दूर से यह देख रही थी।
५६ उन में मरियम मगदलीनी और याकूब
और योसेस की माता मरियम और जब्दी
के पुत्रों की माता थी॥

५७ जब सांझ हुई तो यूसुफ नाम
अरिमतियाह का एक धनी मनुष्य जो आप
ही यीशु का चेला था आया: उस ने पीलातुस
के पास जाकर यीशु की लोथ मांगी।
५८ इस पर पीलातुस ने दे देने की आज्ञा
दी। ५९ यूसुफ ने लोथ को लेकर उसे
उज्ज्वल चादर मे लपेटा। ६० और उसे
अपनी नई कब्र मे रखा, जो उस ने चटान
में खुदवाई थी, और कब्र के द्वार पर बड़ा
पत्थर लुढकाकर चला गया। ६१ और
मरियम मगदलीनी और दूसरी मरियम वहां
कब्र के साम्हने बैठी थी॥

६२ दूसरे दिन जो तैयारी के दिन के
बाद का दिन था, महायाजकों और
फरीसियों ने पीलातुस के पास इकट्ठे होकर
कहा। ६३ हे महाराज, हमें स्मरण है,

* यू० आत्मा।

कि उस भरमानेवाले ने अपने जीते जी कहा
था, कि मैं तीन दिन के बाद जी उठूगा।
६४ सो आज्ञा दे कि तीसरे दिन तक कब्र
की रखवाली की जाए, ऐसा न हो कि उसके
चेले आकर उसे चुरा ले जाए, और
लोगों से कहने लगे, कि वह मरे हुओ में से
जी उठा है · तब पिछला धोखा पहिले से भी
बुरा होगा। ६५ पीलातुस ने उन से कहा,
तुम्हारे पास पहरुए तो हैं जाओ, अपनी
समझ के अनुसार रखवाली करो। ६६ सो
वे पहरुओ को साथ ले कर गए, और पत्थर
पर मुहर लगाकर कब्र की रखवाली की।।

२८ सब्त के दिन के बाद सप्ताह
के पहिले दिन पह फटते ही मरियम
मगदलीनी और दूसरी मरियम कब्र को
देखने आईं। २ और देखो एक बड़ा
भुईंडोल हुआ, क्योंकि प्रभु का एक दूत स्वर्ग
से उतरा, और पास आकर उसने पत्थर
को लुढका दिया, और उस पर बैठ
गया। ३ उसका रूप बिजली का सा और
उसका वस्त्र पाले की नाईं उज्ज्वल था।
४ उसके भय से पहरुए कांप उठे, और
मृतक समान हो गए। ५ स्वर्गदूत ने
स्त्रियों से कहा, कि तुम मत डरो · मैं जानता
हू कि तुम यीशु को जो क्रूस पर चढ़ाया गया
था ढूढ़ती हो। ६ वह यहां नही है, परन्तु
अपने वचन के अनुसार जी उठा है; आओ,
यह स्थान देखो, जहां प्रभु पड़ा था।
७ और शीघ्र जाकर उसके चेलों से कहो,
कि वह मृतकों में से जी उठा है; और
देखो वह तुम से पहिले गलील को जाता है,
वहां उसका दर्शन पाओगे, देखो, मै ने तुम
से कह दिया। ८ और वे भय और बड़े
आनन्द के साथ कब्र से शीघ्र लौटकर
उसके चेलों को समाचार देने के लिये दौड़
गईं। ९ और देखो, यीशु उन्हें मिला,
और कहा; 'सलाम' और उन्हों ने पास
आकर और उसके पांव पकड़कर उसको
दण्डवत किया। १० तब यीशु ने उन से
कहा, मत डरो; मेरे भाइयो से जाकर
कहो, कि गलील को चलें जाएं वहा मुझे
देखेंगे।।

११ वे जा ही रही थी, कि देखो, पहरुओ
में से कितनो ने नगर में आकर पूरा हाल
महायाजकों से कह सुनाया। १२ तब
उन्हो ने पुरनियों के साथ इकट्ठे होकर
सम्मति की, और सिपाहियो को बहुत
चान्दी देकर कहा। १३ कि यह कहना,
कि रात को जब हम सो रहे थे, तो उसके
चेले आकर उसे चुरा ले गए। १४ और
यदि यह बात हाकिम के कान तक पहुचेगी,
तो हम उसे समझा लेंगे और तुम्हे जोखिम
से बचा लेंगे। १५ सो उन्हों ने रुपए लेकर
जैसा सिखाए गए थे, वैसा ही किया;
और यह बात आज तक यहूदियो में
प्रचलित है।।

१६ और ग्यारह चेले गलील में उस
पहाड़ पर गए, जिसे यीशु ने उन्हें बताया
था। १७ और उन्हों ने उसके दर्शन पाकर
उसे प्रणाम किया, पर किसी किसी को
सन्देह हुआ। १८ यीशु ने उन के पास
आकर कहा, कि स्वर्ग और पृथ्वी का सारा
अधिकार मुझे दिया गया है। १९ इस-
लिये तुम जाकर सब जातियों के लोगों को
चेला बनाओ और उन्हें पिता और पुत्र
और पवित्रात्मा के नाम से बपतिस्मा दो।
२० और उन्हें सब बातें जो मै ने तुम्हें
आज्ञा दी है, मानना सिखाओ : और देखो,
मैं जगत के अन्त तक सदैव तुम्हारे संग
हूं।।

# मरकुस रचित सुसमाचार

१ परमेश्वर के पुत्र यीशु मसीह के
सुसमाचार का आरम्भ। २ जैसे
यशायाह भविष्यद्वक्ता की पुस्तक में लिखा
है कि देख, मै अपने दूत को तेरे आगे भेजता
हू, जो तेरे लिये मार्ग सुधारेगा। ३ जंगल
में एक पुकारनेवाले का शब्द सुनाई दे रहा
है कि प्रभु का मार्ग तैयार करो, और उस
की सड़कें सीधी करो। ४ यूहन्ना आया,
जो जंगल में बपतिस्मा देता, और पापो की
क्षमा के लिये मनफिराव के बपतिस्मा का
प्रचार करता था। ५ और सारे यहूदिया
देश के, और यरूशलेम के सब रहनेवाले
निकलकर उसके पास गए, और अपने
पापों को मानकर यरदन नदी में उस से
बपतिस्मा लिया। ६ यूहन्ना ऊंट के रोम
का वस्त्र पहिने और अपनी कमर में चमड़े
का पटुका बान्धे रहता था और टिड्डिया
और बन मधु खाया करता था। ७ और
यह प्रचार करता था, कि मेरे बाद वह
आने वाला है, जो मुझ से शक्तिमान है;
मै इस योग्य नही कि झुककर उसके जूतो
का बन्ध खोलू। ८ मै ने तो तुम्हे पानी
से बपतिस्मा दिया है पर वह तुम्हें पवित्र
आत्मा से * बपतिस्मा देगा॥

९ उन दिनो में यीशु ने गलील के
नासरत से आकर, यरदन में यूहन्ना से
बपतिस्मा लिया। १० और जब वह
पानी से निकलकर ऊपर आया, तो तुरन्त
उस ने आकाश को खुलते और आत्मा को
कबूतर की नाईं अपने ऊपर उतरते देखा।
११ और यह आकाशवाणी हुई, कि तू
मेरा प्रिय पुत्र है, तुझ से मैं प्रसन्न हूं॥

१२ तब आत्मा ने तुरन्त उस को
जंगल की ओर भेजा। १३ और जंगल
में चालीस दिन तक शैतान ने उस की
परीक्षा की; और वह बन पशुओं के साथ
रहा; और स्वर्गदूत उस की सेवा करते
रहे॥

१४ यूहन्ना के पकड़वाए जाने के बाद
यीशु ने गलील में आकर परमेश्वर के
राज्य का सुसमाचार प्रचार किया।
१५ और कहा, समय पूरा हुआ है, और
परमेश्वर का राज्य निकट आ गया है;
मन फिराओ और सुसमाचार पर विश्वास
करो॥

१६ गलील की झील के किनारे किनारे
जाते हुए, उस ने शमौन और उसके भाई
अन्द्रियास को झील में जाल डालते देखा;
क्योंकि वे मछुवे थे। १७ और यीशु ने
उन से कहा; मेरे पीछे चले आओ; मैं तुम
को मनुष्यों के मछुवे बनाऊंगा। १८ वे
तुरन्त जालों को छोड़कर उसके पीछे हो
लिए। १९ और कुछ आगे बढ़कर, उस
ने जब्दी के पुत्र याकूब, और उसके भाई
यूहन्ना को, नाव पर जालों को सुधारते
देखा। २० उस ने तुरन्त उन्हें बुलाया;
और वे अपने पिता जब्दी को मजदूरों के
साथ नाव पर छोड़कर, उसके पीछे चले
गए॥

२१ और वे कफरनहूम में आए, और
वह तुरन्त सब्त के दिन सभा के घर में
जाकर उपदेश करने लगा। २२ और

---

* यू० में।

लोग उसके उपदेश से चकित हुए; क्योंकि
वह उन्हें शास्त्रियों की नाईं नहीं, परन्तु
अधिकारी की नाईं उपदेश देता था।
२३ और उसी समय, उन की सभा के घर
में एक मनुष्य था, जिस में एक अशुद्ध आत्मा
थी। २४ उस ने चिल्लाकर कहा, हे यीशु
नासरी, हमें तुझ से क्या काम? क्या तू
हमें नाश करने आया है? मैं तुझे जानता
हूं, तू कौन है? परमेश्वर का पवित्र जन!
२५ यीशु ने उसे डाटकर कहा, चुप रह;
और उस में से निकल जा। २६ तब
अशुद्ध आत्मा उस को मरोड़कर, और बड़े
शब्द से चिल्लाकर उस में से निकल गई।
२७ इस पर सब लोग आश्चर्य करते हुए
आपस में वाद-विवाद करने लगे कि यह
क्या बात है? यह तो कोई नया उपदेश
है! वह अधिकार के साथ अशुद्ध आत्माओं
को भी आज्ञा देता है, और वे उस की आज्ञा
मानती हैं। २८ सो उसका नाम तुरन्त
गलील के आस पास के सारे देश में हर
जगह फैल गया॥

२९ और वह तुरन्त आराधनालय में
से निकलकर, याकूब और यूहन्ना के साथ
शमौन और अन्द्रियास के घर आया।
३० और शमौन की सास ज्वर से पीड़ित
थी, और उन्हों ने तुरन्त उसके विषय में
उस से कहा। ३१ तब उस ने पास जाकर
उसका हाथ पकड़ के उसे उठाया; और
उसका ज्वर उस पर से उतर गया, और
वह उन की सेवा-टहल करने लगी॥

३२ सन्ध्या के समय जब सूर्य डूब गया
तो लोग सब बीमारों को और उन्हें जिन
में दुष्टात्माएं थीं उसके पास लाए।
३३ और सारा नगर द्वार पर इकट्ठा हुआ।
३४ और उस ने बहुतों को जो नाना प्रकार
की बीमारियों से दुखी थे, चंगा किया;
और बहुत से दुष्टात्माओं को निकाला;
और दुष्टात्माओं को बोलने न दिया,
क्योंकि वे उसे पहचानती थीं॥

३५ और भोर को दिन निकलने से
बहुत पहिले, वह उठकर निकला, और
एक जंगली स्थान में गया और वहां प्रार्थना
करने लगा। ३६ तब शमौन और उसके
साथी उस की खोज में गए। ३७ जब वह
मिला, तो उस से कहा; कि सब लोग तुझे
ढूंढ़ रहे हैं। ३८ उस ने उन से कहा,
आओ; हम और कहीं आस पास की
बस्तियों में जाएं, कि मैं वहां भी प्रचार
करूं, क्योंकि मैं इसी लिये निकला हूं।
३९ सो वह सारे गलील में उन की सभाओं
में जा जाकर प्रचार करता और दुष्टात्माओं
को निकालता रहा॥

४० और एक कोढ़ी ने उसके पास
आकर, उस से बिनती की, और उसके
साम्हने घुटने टेककर, उस से कहा, यदि
तू चाहे तो मुझे शुद्ध कर सकता है।
४१ उस ने उस पर तरस खाकर हाथ
बढ़ाया, और उसे छूकर कहा; मैं चाहता
हूं तू शुद्ध हो जा। ४२ और तुरन्त उसका
कोढ़ जाता रहा, और वह शुद्ध हो गया।
४३ तब उस ने उसे चिताकर तुरन्त विदा
किया। ४४ और उस से कहा, देख, किसी
से कुछ मत कहना, परन्तु जाकर अपने
आप को याजक को दिखा, और अपने शुद्ध
होने के विषय में जो कुछ मूसा ने ठहराया
है उसे भेंट चढ़ा, कि उन पर गवाही हो।
४५ परन्तु वह बाहर जाकर इस बात को
बहुत प्रचार करने और यहां तक फैलाने
लगा, कि यीशु फिर खुल्लमखुल्ला नगर में
न जा सका, परन्तु बाहर जंगली स्थानों में
रहा; और चहुंओर से लोग उसके पास
आते रहे॥

२ कई दिन के बाद वह फिर कफर-
नहूम में आया और सुना गया, कि
वह घर में है। २ फिर इतने लोग इकट्ठे
हुए, कि द्वार के पास भी जगह नहीं मिली;
और वह उन्हें वचन सुना रहा था। ३ और
लोग एक झोले के मारे हुए को चार
मनुष्यों से उठवाकर उसके पास ले आए।
४ परन्तु जब वे भीड़ के कारण उसके
निकट न पहुंच सके, तो उन्हों ने उस छत
को जिस के नीचे वह था, खोल दिया,
और जब उसे उधेड़ चुके, तो उस खाट को
जिस पर झोले का मारा हुआ पड़ा था,
लटका दिया। ५ यीशु ने, उन का विश्वास
देखकर, उस झोले के मारे हुए से कहा;
हे पुत्र, तेरे पाप क्षमा हुए। ६ तब कई
एक शास्त्री जो वहां बैठे थे, अपने अपने
मन में बिचार करने लगे। ७ कि यह
मनुष्य क्यों ऐसा कहता है? यह तो
परमेश्वर की निन्दा करता है, परमेश्वर
को छोड़ और कौन पाप क्षमा कर सकता
है? ८ यीशु ने तुरन्त अपनी आत्मा में
जान लिया, कि वे अपने अपने मन में ऐसा
बिचार कर रहे हैं, और उन से कहा, तुम
अपने अपने मन में यह बिचार क्यों कर रहे
हो? ९ सहज क्या है? क्या झोले के
मारे से यह कहना कि तेरे पाप क्षमा हुए,
या यह कहना, कि उठ अपनी खाट उठा
कर चल फिर? १० परन्तु जिस से तुम
जान लो कि मनुष्य के पुत्र को पृथ्वी पर
पाप क्षमा करने का भी अधिकार है (उस
ने उस झोले के मारे हुए से कहा)। ११ मैं
तुझ से कहता हूं; उठ, अपनी खाट उठाकर
अपने घर चला जा। १२ और वह उठा,
और तुरन्त खाट उठाकर और सब के साम्हने
से निकलकर चला गया, इस पर सब
चकित हुए, और परमेश्वर की बड़ाई करके
कहने लगे, कि हम ने ऐसा कभी नहीं
देखा॥

१३ वह फिर निकलकर झील के
किनारे गया, और सारी भीड़ उसके पास
आई, और वह उन्हें उपदेश देने लगा।
१४ जाते हुए उस ने हलफई के पुत्र लेवी
को चुङ्गी की चौकी पर बैठे देखा, और उस
से कहा, मेरे पीछे हो ले। १५ और वह
उठकर, उसके पीछे हो लिया: और वह
उसके घर में भोजन करने बैठा, और बहुत
से चुङ्गी लेनेवाले और पापी यीशु और उसके
चेलों के साथ भोजन करने बैठे; क्योंकि
वे बहुत से थे, और उसके पीछे हो लिए थे।
१६ और शास्त्रियों और फरीसियों ने यह
देखकर, कि वह तो पापियों और चुङ्गी
लेनेवालों के साथ भोजन कर रहा है, उसके
चेलों से कहा; वह तो चुङ्गी लेनेवालों
और पापियों के साथ खाता पीता है!!
१७ यीशु ने यह सुनकर, उन से कहा, भले
चंगों को वैद्य की आवश्यकता नहीं, परन्तु
बीमारों को है: मैं धर्मियों को नहीं, परन्तु
पापियों को बुलाने आया हूं॥

१८ यूहन्ना के चेले, और फरीसी
उपवास करते थे; सो उन्हों ने आकर उस
से यह कहा; कि यूहन्ना के चेले और
फरीसियों के चेले क्यों उपवास रखते हैं?
परन्तु तेरे चेले उपवास नहीं रखते।
१९ यीशु ने उन से कहा, जब तक दूल्हा
बरातियों के साथ रहता है क्या वे उपवास
कर सकते हैं? सो जब तक दूल्हा उन के
साथ है, तब तक वे उपवास नहीं कर सकते।
२० परन्तु वे दिन आएंगे, कि दूल्हा उन से
अलग किया जाएगा; उस समय वे उपवास
करेंगे। २१ कोरे कपड़े का पैवन्द पुराने
पहिरावन पर कोई नहीं लगाता; नहीं तो
वह पैवन्द उस में से कुछ खींच लेगा, अर्थात्

नया, पुराने से, और वह और फट जाएगा।
२२ नये दाखरस को पुरानी मशकों में कोई
नही रखता, नही तो दाखरस मश्कों को
फाड़ देगा, और दाखरस और मश्कें दोनो
नष्ट हो जाएंगी; परन्तु दाख का नया रस
नई मश्कों मे भरा जाता है॥

२३ और ऐसा हुआ कि वह सब्त के
दिन खेतो में से होकर जा रहा था; और
उसके चेले चलते हुए बाले तोड़ने लगे।
२४ तब फरीसियों ने उस से कहा, देख;
ये सब्त के दिन वह काम क्यों करते हैं
जो उचित नही? २५ उस ने उन से कहा,
क्या तुम ने कभी नही पढ़ा, कि जब दाऊद
को आवश्यकता हुई और जब वह और
उसके साथी भूखे हुए, तब उस ने क्या किया
था? २६ उस ने क्योंकर अबियातार
महायाजक के समय, परमेश्वर के भवन में
जाकर, भेंट की रोटिया खाईं, जिसका
खाना याजकों को छोड़ और किसी को भी
उचित नही, और अपने साथियो को भी
दीं? २७ और उस ने उन से कहा;
सब्त का दिन मनुष्य के लिये बनाया गया
है, न कि मनुष्य सब्त के दिन के लिये।
२८ इसलिये मनुष्य का पुत्र सब्त के दिन
का भी स्वामी है॥

३ और वह आराधनालय मे फिर
गया; और वहां एक मनुष्य था, जिस
का हाथ सूख गया था। २ और वे उस पर
दोष लगाने के लिये उस की घात में लगे
हुए थे, कि देखें, वह सब्त के दिन में उसे
चंगा करता है कि नही। ३ उस ने सूखे
हाथवाले मनुष्य से कहा; बीच में खड़ा हो।
४ और उन से कहा; क्या सब्त के दिन
भला करना उचित है या बुरा करना, प्राण
को बचाना या मारना? पर वे चुप रहे।
५ और उस ने उन के मन की कठोरता से
उदास होकर, उन को क्रोध से चारों ओर
देखा, और उस मनुष्य से कहा, अपना हाथ
बढ़ा उस ने बढ़ाया, और उसका हाथ अच्छा
हो गया। ६ तब फरीसी बाहर जाकर
तुरन्त हेरोदियों के साथ उसके विरोध में
सम्मति करने लगे, कि उसे किस प्रकार
नाश करें॥

७ और यीशु अपने चेलों के साथ झील
की ओर चला गया: और गलील से एक
बड़ी भीड़ उसके पीछे हो ली। ८ और
यहूदिया, और यरूशलेम और इदूमिया से,
और यरदन के पार, और सूर और सैदा के
आसपास से एक बडी भीड़ यह सुनकर, कि
वह कैसे अचम्भे के काम करता है, उसके
पास आई। ९ और उस ने अपने चेलो से
कहा, भीड़ के कारण एक छोटी नाव मेरे
लिये तैयार रहे ताकि वे मुझे दबा न सकें।
१० क्योंकि उस ने बहुतो को चंगा किया
था; इसलिये जितने लोग रोग से ग्रसित
थे, उसे छूने के लिये उस पर गिरे पड़ते थे।
११ और अशुद्ध आत्माएं भी, जब उसे
देखती थीं, तो उसके आगे गिर पड़ती थीं,
और चिल्लाकर कहती थी कि तू परमेश्वर
का पुत्र है। १२ और उस ने उन्हें बहुत
चिताया, कि मुझे प्रगट न करना॥

१३ फिर वह पहाड़ पर चढ़ गया, और
जिन्हें वह चाहता था उन्हें अपने पास
बुलाया; और वे उसके पास चले आए।
१४ तब उस ने बारह पुरुषों को नियुक्त
किया, कि वे उसके साथ साथ रहें, और
वह उन्हें भेजे, कि प्रचार करें। १५ और
दुष्टात्माओं के निकालने का अधिकार
रखें। १६ और वे ये हैं: शमौन जिस का
नाम उस ने पतरस रखा। १७ और जब्दी
का पुत्र याकूब, और याकूब का भाई यूहन्ना,

जिनका नाम उस ने बूअनरगिस, अर्थात्
गर्जन के पुत्र रखा। १८ और अन्द्रियास,
और फिलिप्पुस, और बरतुलमै, और मत्ती,
और थोमा, और हलफई का पुत्र याकूब,
और तद्दी, और शमौन कनानी। १९ और
यहूदा इस्करियोती, जिस ने उसे पकड़वा
भी दिया॥

२० और वह घर में आया : और ऐसी
भीड़ इकट्ठी हो गई, कि वे रोटी भी न खा
सके। २१ जब उसके कुटुम्बियों ने यह
सुना, तो उसे पकड़ने के लिये निकले;
क्योंकि कहते थे, कि उसका चित्त ठिकाने
नहीं है। २२ और शास्त्री जो यरूशलेम
से आए थे, यह कहते थे, कि उस में शैतान *
है, और यह भी, कि वह दुष्टात्माओं के
सरदार की सहायता से दुष्टात्माओं को
निकालता है। २३ और वह उन्हें पास
बुलाकर, उन से दृष्टान्तों में कहने लगा;
शैतान क्योंकर शैतान को निकाल सकता
है? २४ और यदि किसी राज्य में फूट
पड़े, तो वह राज्य क्योंकर स्थिर रह
सकता है? २५ और यदि किसी घर में फूट
पड़े, तो वह घर क्योंकर स्थिर रह सकेगा?
२६ और यदि शैतान अपना ही विरोधी
होकर अपने में फूट डाले, तो वह क्योंकर
बना रह सकता है? उसका तो अन्त ही
हो जाता है। २७ किन्तु कोई मनुष्य किसी
बलवन्त के घर में घुसकर उसका माल
लूट नहीं सकता, जब तक कि वह पहिले
उस बलवन्त को न बान्ध ले; और तब
उसके घर को लूट लेगा। २८ मैं तुम से
सच कहता हूं, कि मनुष्यों की सन्तान के
सब पाप और निन्दा जो वे करते हैं, क्षमा
की जाएगी। २९ परन्तु जो कोई
पवित्रात्मा के विरुद्ध निन्दा करे, वह कभी
भी क्षमा न किया जाएगा : बरन वह अनन्त
पाप का अपराधी ठहरता है। ३० क्योंकि
वे यह कहते थे, कि उस में अशुद्ध आत्मा
है॥

३१ और उस की माता और उसके
भाई आए, और बाहर खड़े होकर उसे
बुलवा भेजा। ३२ और भीड़ उसके
आसपास बैठी थी, और उन्हों ने उस से
कहा; देख, तेरी माता और तेरे भाई बाहर
तुझे ढूंढ़ते है। ३३ उस ने उन्हें उत्तर
दिया, कि मेरी माता और मेरे भाई कौन
हैं? ३४ और उन पर जो उसके आस-
पास बैठे थे, दृष्टि करके कहा, देखो, मेरी
माता और मेरे भाई यह हैं। ३५ क्योंकि
जो कोई परमेश्वर की इच्छा पर चले, वही
मेरा भाई, और बहिन और माता है॥

४ वह फिर झील के किनारे उपदेश
देने लगा : और ऐसी बड़ी भीड़ उसके
पास इकट्ठी हो गई, कि वह झील में एक
नाव पर चढ़कर बैठ गया और सारी भीड़
भूमि पर झील के किनारे खड़ी रही।
२ और वह उन्हें दृष्टान्तो में बहुत सी बातें
सिखाने लगा, और अपने उपदेश में उन से
कहा। ३ सुनो : देखो, एक बोनेवाला,
बीज बोने के लिये निकला! ४ और बोते
समय कुछ तो मार्ग के किनारे गिरा और
पक्षियों ने आकर उसे चुग लिया। ५ और
कुछ पत्थरीली भूमि पर गिरा जहां उस को
बहुत मिट्टी न मिली, और गहरी मिट्टी न
मिलने के कारण जल्द उग आया। ६ और
जब सूर्य निकला, तो जल गया, और जड़
न पकड़ने के कारण सूख गया। ७ और
कुछ तो झाड़ियों में गिरा, और झाड़ियों ने
बढ़कर उसे दबा लिया, और वह फल न

* यू० बालजबूल।

लाया। ८ परन्तु कुछ अच्छी भूमि पर
गिरा, और वह उगा, और बढ़कर फलवन्त
हुआ; और कोई तीस गुणा, कोई साठ
गुणा और कोई सौ गुणा फल लाया।
९ और उस ने कहा, जिस के पास सुनने
के लिये कान हों वह सुन ले॥

१० जब वह अकेला रह गया, तो उसके
साथियो ने उन बारह समेत उस से इन
दृष्टान्तों के विषय में पूछा। ११ उस ने
उन से कहा, तुम को तो परमेश्वर के राज्य
के भेद की समझ * दी गई है, परन्तु बाहर-
वालो के लिये सब बातें दृष्टान्तो मे होती
हैं। १२ इसलिये कि वे देखते हुए देखे
और उन्हें सुझाई न पडे और सुनते हुए
सुनें भी और न समझे; ऐसा न हो कि वे
फिरें, और क्षमा किए जाएं। १३ फिर
उस ने उन से कहा; क्या तुम यह दृष्टान्त
नहीं समझते? तो फिर और सब दृष्टान्तो
को क्योकर समझोगे? १४ बोनेवाला
वचन बोता है। १५ जो मार्ग के किनारे
के है जहां वचन बोया जाता है, ये वे है, कि
जब उन्हो ने सुना, तो शैतान तुरन्त आकर
वचन को जो उन मे बोया गया था, उठा
ले जाता है। १६ और वैसे ही जो
पत्थरीली भूमि पर बोए जाते है, ये वे हैं,
कि जो वचन को सुनकर तुरन्त आनन्द से
ग्रहण कर लेते है। १७ परन्तु अपने
भीतर जड न रखने के कारण वे थोडे ही
दिनो के लिये रहते हैं; इस के बाद जब
वचन के कारण उन पर क्लेश या उपद्रव
होता है, तो वे तुरन्त ठोकर खाते है।
१८ और जो झाडियो में बोए गए ये वे
है जिन्हों ने वचन सुना। १९ और ससार
की चिन्ता, और धन का धोखा, और और
वस्तुओं का लोभ उन में समाकर वचन को
दबा देता है। और वह निष्फल रह जाता
है। २० और जो अच्छी भूमि में बोए
गए, ये वे है, जो वचन सुनकर ग्रहण करते
और फल लाते है, कोई तीस गुणा, कोई
साठ गुणा, और कोई सौ गुणा॥

२१ और उस ने उन से कहा, क्या दिये
को इसलिये लाते है कि पैमाने * या खाट
के नीचे रखा जाए? क्या इसलिये नही,
कि दीवट पर रखा जाए? २२ क्योकि
कोई वस्तु छिपी नही, परन्तु इसलिये कि
प्रगट हो जाए; २३ और न कुछ गुप्त
है पर इसलिये कि प्रगट हो जाए।
यदि किसी के सुनने के कान हों, तो सुन
ले। २४ फिर उस ने उन से कहा,
चौकस रहो, कि क्या सुनते हो? जिस
नाप मे तुम नापते हो उसी से तुम्हारे लिये
भी नापा जाएगा, और तुम को अधिक
दिया जाएगा। २५ क्योंकि जिस के पास
है, उस को दिया जाएगा; परन्तु जिस के
पास नही है उस से वह भी जो उसके पास
है; ले लिया जाएगा॥

२६ फिर उस ने कहा, परमेश्वर का
राज्य ऐसा है, जैसे कोई मनुष्य भूमि पर
बीज छींटे। २७ और रात को सोए, और
दिन को जागे और वह बीज ऐसे उगे और
बढे कि वह न जाने। २८ पृथ्वी आप से
आप फल लाती है पहिले अंकुर, तब बाल,
और तब बालों में तैयार दाना। २९ परन्तु
जब दाना पक जाता है, तब वह तुरन्त
हंसिया लगाता है, क्योंकि कटनी आ
पहुंची है॥

३० फिर उस ने कहा, हम परमेश्वर
के राज्य की उपमा किस से दें, और किस

* मूल में, का भेद दिया गया।

* एक बरतन जिस में डेढ़ मन अनाज नापा जाता है।

दृष्टान्त से उसका वर्णन करें? ३१ वह
राई के दाने के समान है; कि जब भूमि मे
बोया जाता है तो भूमि के सब बीजों से
छोटा होता है। ३२ परन्तु जब बोया
गया, तो उगकर सब साग पात से बड़ा
हो जाता है, और उसकी ऐसी बडी डालिया
निकलती है, कि आकाश के पक्षी उसकी
छाया में बसेरा कर सकते हैं॥

३३ और वह उन्हे इस प्रकार के बहुत
से दृष्टान्त दे देकर उन की समझ के अनुसार
वचन सुनाता था। ३४ और बिना दृष्टान्त
कहे उन से कुछ भी नही कहता था; परन्तु
एकान्त मे वह अपने निज चेलों को सब
बातो का अर्थ बताता था॥

३५ उसी दिन जब सांझ हुई, तो उस
ने उन से कहा, आओ, हम पार चलें।
३६ और वे भीड़ को छोड़कर जैसा वह
था, वैसा ही उसे नाव पर साथ ले चले;
और उसके साथ, और भी नावें थी।
३७ तब बड़ी आन्धी आई, और लहरें नाव
पर यहां तक लगी, कि वह अब पानी से
भरी जाती थी। ३८ और वह आप
पिछले भाग में गद्दी पर सो रहा था; तब
उन्हो ने उसे जगाकर उस से कहा; हे गुरु,
क्या तुझे चिन्ता नहीं, कि हम नाश हुए
जाते है? ३९ तब उस ने उठकर आन्धी
को डांटा, और पानी से कहा; "शान्त रह,
थम जा": और आन्धी थम गई और बड़ा
चैन हो गया। ४० और उन से कहा, तुम
क्यों डरते हो? क्या तुम्हे अब तक विश्वास
नही? ४१ और वे बहुत ही डर गए और
आपस में बोले, यह कौन है, कि आन्धी
और पानी भी उस की आज्ञा मानते हैं?

५ और वे झील के पार गिरासेनियो
के देश मे पहुंचे। २ और जब वह
नाव पर से उतरा तो तुरन्त एक मनुष्य
जिस में अशुद्ध आत्मा थी कब्रों से निकल-
कर उसे मिला। ३ वह कब्रों में रहा
करता था। और कोई उसे साकलों से भी
न बान्ध सकता था। ४ क्योंकि वह बार
बार बेड़ियों और साकलो से बान्धा गया
था, पर उस ने साकलों को तोड़ दिया,
और बेड़ियो के टुकड़े टुकड़े कर दिए थे,
और कोई उसे वश मे नही कर सकता
था। ५ वह लगातार रात-दिन कब्रो और
पहाड़ो मे चिल्लाता, और अपने को पत्थरों
से घायल करता था। ६ वह यीशु को
दूर ही से देखकर दौड़ा, और उसे प्रणाम
किया। ७ और ऊंचे शब्द से चिल्लाकर
कहा; हे यीशु, परमप्रधान परमेश्वर के
पुत्र, मुझे तुझ से क्या काम? मैं तुझे
परमेश्वर की शपथ देता हू, कि मुझे पीड़ा
न दे। ८ क्योंकि उस ने उस से कहा था,
हे अशुद्ध आत्मा, इस मनुष्य मे से निकल
आ। ९ उस ने उस से पूछा; तेरा क्या
नाम है? उस ने उस से कहा, मेरा नाम
सेना * है; क्योंकि हम बहुत है। १० और
उस ने उस से बहुत बिनती की, हमे इस
देश से बाहर न भेज। ११ वहा पहाड़ पर
सूअरो का एक बड़ा झुण्ड चर रहा था।
१२ और उन्हो ने उस से बिनती करके
कहा, कि हमे उन सूअरों मे भेज दे, कि हम
उन के भीतर जाएं। १३ सो उस ने उन्हे
आज्ञा दी और अशुद्ध आत्मा निकलकर
सूअरो के भीतर पैठ गई और झुण्ड, जो
कोई दो हजार का था, कड़ाड़े पर से
झपटकर झील मे जा पड़ा, और डूब मरा।
१४ और उन के चरवाहों ने भागकर
नगर और गांवों में समाचार सुनाया।

* यू० लिगियोन अर्थात् ६,००० सिपाहियों की सेना।

१५ और जो हुआ था, लोग उसे देखने
आए। और यीशु के पास आकर, वे उस
को जिस में दुष्टात्माएं थीं, अर्थात् जिस
में सेना समाई थी, कपड़े पहिने और
सचेत बैठे देखकर, डर गए। १६ और
देखनेवालों ने उसका जिस में दुष्टात्माएं
थीं, और सूअरों का पूरा हाल, उन को कह
सुनाया। १७ और वे उस से बिनती कर
के कहने लगे, कि हमारे सिवानों से चला
जा। १८ और जब वह नाव पर चढ़ने
लगा, तो वह जिस में पहिले दुष्टात्माएं थीं,
उस से बिनती करने लगा, कि मुझे अपने
साथ रहने दे। १९ परन्तु उस ने उसे
आज्ञा न दी, और उस से कहा, अपने घर
जाकर अपने लोगों को बता, कि तुझ पर
दया करके प्रभु ने तेरे लिये कैसे बड़े काम
किए हैं। २० वह जाकर दिकपुलिस में
इस बात का प्रचार करने लगा, कि यीशु
ने मेरे लिये कैसे बड़े काम किए; और सब
अचम्भा करते थे॥

२१ जब यीशु फिर नाव से पार गया,
तो एक बड़ी भीड़ उसके पास इकट्ठी हो
गई; और वह झील के किनारे था।
२२ और याईर नाम आराधनालय के
सरदारों मे से एक आया, और उसे देखकर,
उसके पांवों पर गिरा। २३ और उस ने
यह कहकर बहुत बिनती की, कि मेरी
छोटी बेटी मरने पर है : तू आकर उस पर
हाथ रख, कि वह चंगी होकर जीवित रहे।
२४ तब वह उसके साथ चला; और बड़ी
भीड़ उसके पीछे हो ली, यहां तक कि लोग
उस पर गिरे पड़ते थे॥

२५ और एक स्त्री, जिस को बारह वर्ष
से लोहू बहने का रोग था। २६ और
जिस ने बहुत वैद्यों से बड़ा दुख उठाया
और अपना सब माल व्यय करने पर भी
कुछ लाभ न उठाया था, परन्तु और भी
रोगी हो गई थी। २७ यीशु की चर्चा
सुनकर, भीड़ में उसके पीछे से आई, और
उसके वस्त्र को छू लिया। २८ क्योंकि
वह कहती थी, यदि मैं उसके वस्त्र ही को
छू लूंगी, तो चंगी हो जाऊंगी। २९ और
तुरन्त उसका लोहू बहना बन्द हो गया;
और उस ने अपनी देह में जान लिया, कि
मैं उस बीमारी से अच्छी हो गई। ३० यीशु
ने तुरन्त अपने में जान लिया, कि मुझ में
से सामर्थ निकली है, और भीड़ में पीछे
फिरकर पूछा; मेरा वस्त्र किस ने छूआ ?
३१ उसके चेलों ने उस से कहा; तू देखता
है, कि भीड़ तुझ पर गिरी पड़ती है, और
तू कहता है; कि किस ने मुझे छूआ ?
३२ तब उस ने उसे देखने के लिये जिस ने
यह काम किया था, चारों ओर दृष्टि की।
३३ तब वह स्त्री यह जानकर, कि मेरी
कैसी भलाई हुई है, डरती और कांपती
हुई आई, और उसके पांवों पर गिरकर,
उस से सब हाल सच सच कह दिया।
३४ उस ने उस से कहा; पुत्री तेरे विश्वास
ने तुझे चंगा किया है : कुशल से जा, और
अपनी इस बीमारी से बची रह॥

३५ वह यह कह ही रहा था, कि
आराधनालय के सरदार के घर से लोगों
ने आकर कहा, कि तेरी बेटी तो मर गई;
अब गुरु को क्यों दुख देता है ? ३६ जो
बात वे कह रहे थे, उस को यीशु ने अनसुनी
करके, आराधनालय के सरदार से कहा;
मत डर; केवल विश्वास रख। ३७ और
उस ने पतरस और याकूब और याकूब के
भाई यूहन्ना को छोड़, और किसी को अपने
साथ आने न दिया। ३८ और आराधना-
लय के सरदार के घर में पहुंचकर, उस ने
लोगों को बहुत रोते और चिल्लाते देखा।

३९ तब उस ने भीतर जाकर उस से कहा,
तुम क्यों हल्ला मचाते और रोते हो?
लड़की मरी नहीं, परन्तु सो रही है।
४० वे उस की हंसी करने लगे, परन्तु
उस ने सब को निकालकर लड़की के माता-
पिता और अपने साथियों को लेकर, भीतर
जहां लड़की पड़ी थी, गया। ४१ और
लड़की का हाथ पकड़कर उस से कहा,
'तलीता कूमी'; जिस का अर्थ यह है कि
'हे लड़की, मैं तुझ से कहता हूं, उठ'।
४२ और लड़की तुरन्त उठकर चलने
फिरने लगी; क्योंकि वह बारह वर्ष की
थी। और इस पर लोग बहुत चकित हो
गए। ४३ फिर उस ने उन्हें चिताकर
आज्ञा दी कि यह बात कोई जानने न पाए
और कहा; कि उसे कुछ खाने को दिया
जाए॥

६ वहां से निकलकर वह अपने देश
में आया, और उसके चेले उसके
पीछे हो लिए। २ सब्त के दिन वह
आराधनालय में उपदेश करने लगा; और
बहुत लोग सुनकर चकित हुए और कहने
लगे, इस को ये बातें कहां से आ गईं?
और यह कौन सा ज्ञान है जो उस को दिया
गया है? और कैसे सामर्थ के काम इसके
हाथों से प्रगट होते हैं? ३ क्या यह वही
बढ़ई नहीं, जो मरियम का पुत्र, और याकूब
और योसेस और यहूदा और शमौन का
भाई है? और क्या उस की बहिनें यहां
हमारे बीच में नहीं रहतीं? इसलिये
उन्हों ने उसके विषय में ठोकर खाई।
४ यीशु ने उन से कहा, कि भविष्यद्वक्ता
अपने देश और अपने कुटुंब और अपने घर
को छोड़ और कहीं भी निरादर नहीं होता।
५ और वह वहां कोई सामर्थ का काम न
कर सका, केवल थोड़े बीमारों पर हाथ
रखकर उन्हें चंगा किया॥

६ और उस ने उन के अविश्वास पर
आश्चर्य किया और चारों ओर के गांवों में
उपदेश करता फिरा॥

७ और वह बारहों को अपने पास
बुलाकर उन्हें दो दो करके भेजने लगा;
और उन्हें अशुद्ध आत्माओं पर अधिकार
दिया। ८ और उस ने उन्हें आज्ञा दी,
कि मार्ग के लिये लाठी छोड़ और कुछ न
लो; न तो रोटी, न झोली, न पटुके में
पैसे। ९ परन्तु जूतियां पहिनो और दो
दो कुरते न पहिनो। १० और उस ने उन
से कहा; जहां कहीं तुम किसी घर में
उतरो तो जब तक वहां से विदा न हो, तब
तक उसी में ठहरे रहो। ११ जिस स्थान
के लोग तुम्हें ग्रहण न करें, और तुम्हारी
न सुनें, वहां से चलते ही अपने तलवों की
धूल झाड़ डालो, कि उन पर गवाही
हो। १२ और उन्हों ने जाकर प्रचार
किया, कि मन फिराओ। १३ और
बहुतेरे दुष्टात्माओं को निकाला, और
बहुत बीमारों पर तेल मलकर उन्हें चंगा
किया॥

१४ और हेरोदेस राजा ने उस की
चर्चा सुनी, क्योंकि उसका नाम फैल गया
था, और उस ने कहा, कि यूहन्ना बपतिस्मा
देनेवाला मरे हुओं में से जी उठा है, इसी
लिये उस से ये सामर्थ के काम प्रगट होते
हैं। १५ और औरों ने कहा, यह एलिय्याह
है, परन्तु औरों ने कहा, भविष्यद्वक्ता या
भविष्यद्वक्ताओं में से किसी एक के समान
है। १६ हेरोदेस ने यह सुन कर कहा,
जिस यूहन्ना का सिर मैं ने कटवाया था,
वही जी उठा है। १७ क्योंकि हेरोदेस ने
आप अपने भाई फिलिप्पुस की पत्नी

हेरोदियास के कारण, जिस से उस ने ब्याह
किया था, लोगों को भेजकर यूहन्ना को
पकड़वाकर बन्दीगृह में डाल दिया था।
१८ क्योंकि यूहन्ना ने हेरोदेस से कहा था,
कि अपने भाई की पत्नी को रखना तुझे
उचित नहीं। १९ इसलिये हेरोदियास
उस से बैर रखती थी और यह चाहती थी,
कि उसे मरवा डाले, परन्तु ऐसा न हो
सका। २० क्योंकि हेरोदेस यूहन्ना को
धर्मी और पवित्र पुरुष जानकर उस से
डरता था, और उसे बचाए रखता था, और
उस की सुनकर बहुत घबराता था, पर
आनन्द से सुनता था। २१ और ठीक
अवसर पर जब हेरोदेस ने अपने जन्म दिन
में अपने प्रधानो और सेनापतियों, और
गलील के बड़े लोगो के लिये जेवनार की।
२२ और उसी हेरोदियास की बेटी भीतर
आई, और नाचकर हेरोदेस को और
उसके साथ बैठनेवालो को प्रसन्न किया; तब
राजा ने लड़की से कहा, तू जो चाहे मुझ
से माग मैं तुझे दूगा। २३ और उस से
शपथ खाई, कि मै अपने आधे राज्य तक
जो कुछ तू मुझ से मागेगी मैं तुझे दूगा।
२४ उस ने बाहर जाकर अपनी माता से
पूछा, कि मै क्या मांगू? वह बोली,
यूहन्ना बपतिस्मा देनेवाले का सिर।
२५ वह तुरन्त राजा के पास भीतर आई,
और उस से बिनती की; मैं चाहती हू, कि
तू अभी यूंहन्ना बपतिस्मा देनेवाले का सिर
एक थाल में मुझे मंगवा दे। २६ तब
राजा बहुत उदास हुआ, परन्तु अपनी शपथ
के कारण और साथ बैठनेवालो के कारण
उसे टालना न चाहा। २७ और राजा ने
तुरन्त एक सिपाही को आज्ञा देकर भेजा,
कि उसका सिर काट लाए। २८ उस ने
जेलखाने में जाकर उसका सिर काटा,
और एक थाल में रखकर लाया और लड़की
को दिया, और लड़की ने अपनी मां को
दिया। २९ यह सुनकर उसके चेले आए,
और उस की लोथ को उठाकर कब्र में
रखा।।

३० प्रेरितों ने यीशु के पास इकट्ठे होकर,
जो कुछ उन्हो ने किया, और सिखाया था,
सब उस को बता दिया। ३१ उस ने उन
से कहा; तुम आप अलग किसी जंगली
स्थान में आकर थोड़ा विश्राम करो,
क्योकि बहुत लोग आते जाते थे, और उन्हें
खाने का अवसर भी नही मिलता था।
३२ इसलिये वे नाव पर चढ़कर, सुनसान
जगह में अलग चले गए। ३३ और बहुतो
ने उन्हे जाते देखकर पहिचान लिया, और
सब नगरो से इकट्ठे होकर वहा पैदल दौड़े
और उन से पहिले जा पहुचे। ३४ उस ने
निकलकर बड़ी भीड़ देखी, और उन पर
तरस खाया, क्योकि वे उन भेड़ो के समान
थे, जिन का कोई रखवाला न हो, और
वह उन्हें बहुत सी बातें सिखाने लगा।
३५ जब दिन बहुत ढल गया, तो उसके
चेले उसके पास आकर कहने लगे; यह
सुनसान जगह है, और दिन बहुत ढल गया
है। ३६ उन्हें विदा कर, कि चारों ओर
के गावों और बस्तियो में जाकर, अपने
लिये कुछ खाने को मोल ले। ३७ उस
ने उन्हे उत्तर दिया; कि तुम ही उन्हें खाने
को दो: उन्हों ने उस से कहा, क्या हम
सौ दीनार * की रोटियां मोल लें, और
उन्हें खिलाएं? ३८ उस ने उन से कहा;
जाकर देखो तुम्हारे पास कितनी रोटिया
है? उन्हों ने मालूम करके कहा; पांच
और दो मछली भी। ३९ तब उस ने उन्हें

* या दीनार आठ आने के लगभग।

आज्ञा दी, कि सब को हरी घास पर पाति-
पाति से बैठा दो। ४० वे सौ सौ और
पचास पचास करके पाति-पांति बैठ गए।
४१ और उस ने उन पांच रोटियों को
और दो मछलियों को लिया, और स्वर्ग की
ओर देखकर धन्यवाद किया और रोटिया
तोड़ तोड कर चेलो को देता गया, कि वे
लोगों को परोसें, और वे दो मछलिया भी
उन सब में बांट दी। ४२ और सब
खाकर तृप्त हो गए। ४३ और उन्हों ने
टुकडों से बारह टोकरिया भर कर उठाई,
और कुछ मछलियों से भी। ४४ जिन्हो
ने रोटियां खाई, वे पांच हजार पुरुष
थे॥

४५ तब उस ने तुरन्त अपने चेलों को
बरबस नाव पर चढाया, कि वे उस से पहिले
उस पार बैतसैदा को चले जाए, जब तक
कि वह लोगों को विदा करे। ४६ और
उन्हे विदा करके पहाड़ पर प्रार्थना करने
को गया। ४७ और जब सांझ हुई, तो
नाव झील के बीच मे थी, और वह अकेला
भूमि पर था। ४८ और जब उस ने देखा,
कि वे खेते खेते घबरा गए हैं, क्योकि हवा
उन के विरुद्ध थी, तो रात के चौथे पहर के
निकट वह झील पर चलते हुए उन के पास
आया; और उन से आगे निकल जाना
चाहता था। ४९ परन्तु उन्हो ने उसे झील
पर चलते देखकर समझा, कि भूत है, और
चिल्ला उठे, क्योंकि सब उसे देखकर घबरा
गए थे। ५० पर उस ने तुरन्त उन से बातें
की और कहा, ढाढ़स बान्धो : मैं हू; डरो
मत। ५१ तब वह उन के पास नाव पर
आया, और हवा थम गई : और वे बहुत
ही आश्चर्य करने लगे। ५२ क्योंकि वे
उन रोटियों के विषय में न समझे थे परन्तु
उन के मन कठोर हो गए थे॥

५३ और वे पार उतरकर गन्नेसरत
में पहुंचे, और नाव घाट पर लगाई।
५४ और जब वे नाव पर से उतरे, तो
लोग तुरन्त उस को पहचान कर।
५५ आसपास के सारे देश में दौड़े, और
बीमारो को खाटों पर डालकर, जहा जहां
समाचार पाया कि वह है, वहा वहां लिए
फिरे। ५६ और जहां कहीं वह गावों,
नगरो, या बस्तियों में जाता था, तो लोग
बीमारो को बाजारों में रखकर उस से
बिनती करते थे, कि वह उन्हे अपने वस्त्र
के आंचल ही को छू लेने दे : और जितने
उसे छूते थे, सब चंगे हो जाते थे॥

७ तब फरीसी और कई एक शास्त्री
जो यरूशलेम से आए थे, उसके पास
इकट्ठे हुए। २ और उन्हों ने उसके कई
एक चेलों को अशुद्ध अर्थात् बिना हाथ
धोए रोटी खाते देखा। ३ क्योंकि फरीसी
और सब यहूदी, पुरनियों की रीति पर
चलते है और जब तक भली भांति हाथ
नही धो लेते तब तक नही खाते। ४ और
बाजार से आकर, जब तक स्नान नही कर *
लेते, तब तक नही खाते, और बहुत सी
और बाते है, जो उन के पास मानने के लिये
पहुंचाई गई हैं, जैसे कटोरो, और लोटों,
और ताबे के बरतनो को धोना-माजना।
५ इसलिये उन फरीसियों और शास्त्रियों
ने उस से पूछा, कि तेरे चेले क्यो पुरनियों
की रीतो पर नहीं चलते, और बिना हाथ
धोए रोटी खाते है? ६ उस ने उन से
कहा; कि यशायाह ने तुम कपटियों के
विषय में बहुत ठीक भविष्यद्वाणी की;
जैसा लिखा है; कि ये लोग होठो से तो
मेरा आदर करते हैं, पर उन का मन मुझ

* इ० अपने ऊपर पानी न छिड़क लेते।

से दूर रहता है। ७ और ये व्यर्थ मेरी
उपासना करते हैं, क्योंकि मनुष्यों की
आज्ञाओं को धर्मोपदेश करके सिखाते हैं।
८ क्योंकि तुम परमेश्वर की आज्ञा को
टालकर मनुष्यों की रीतियों को मानते
हो। ९ और उस ने उन से कहा; तुम
अपनी रीतियों को मानने के लिये परमेश्वर
की आज्ञा कैसी अच्छी तरह टाल देते हो!
१० क्योंकि मूसा ने कहा है कि अपने पिता
और अपनी माता का आदर कर; और
जो कोई पिता वा माता को बुरा कहे, वह
अवश्य मार डाला जाए। ११ परन्तु तुम
कहते हो कि यदि कोई अपने पिता वा माता
से कहे, कि जो कुछ तुझे मुझ से लाभ पहुंच
सकता था, वह कुरबान अर्थात् संकल्प हो
चुका। १२ तो तुम उस को उसके पिता
वा उस की माता की कुछ सेवा करने नहीं
देते। १३ इस प्रकार तुम अपनी रीतियों
से, जिन्हें तुम ने ठहराया है, परमेश्वर का
वचन टाल देते हो; और ऐसे ऐसे बहुत से
काम करते हो। १४ और उस ने लोगों
को अपने पास बुलाकर उन से कहा, तुम
सब मेरी सुनो, और समझो। १५ ऐसी
तो कोई वस्तु नहीं जो मनुष्य में बाहर से
समाकर अशुद्ध करे; परन्तु जो वस्तुएं
मनुष्य के भीतर से निकलती हैं, वे ही उसे
अशुद्ध करती हैं। [ १६ यदि किसी के
सुनने के कान हों तो सुन ले। ] १७ जब
वह भीड़ के पास से घर में गया, तो उसके
चेलों ने इस दृष्टान्त के विषय में उस से
पूछा। १८ उस ने उन से कहा; क्या तुम
भी ऐसे ना समझ हो? क्या तुम नहीं
समझते, कि जो वस्तु बाहर से मनुष्य के
भीतर जाती है, वह उसे अशुद्ध नहीं कर
सकती? १९ क्योंकि वह उसके मन में
नहीं, परन्तु पेट में जाती है, और संडास में
निकल जाती है? यह कहकर उस ने सब
भोजन वस्तुओं को शुद्ध ठहराया।
२० फिर उस ने कहा; जो मनुष्य में से
निकलता है, वही मनुष्य को अशुद्ध करता
है। २१ क्योंकि भीतर से अर्थात् मनुष्य
के मन से, बुरी बुरी चिन्ता व्यभिचार।
२२ चोरी, हत्या, परस्त्रीगमन, लोभ,
दुष्टता, छल, लुचपन, कुदृष्टि, निन्दा,
अभिमान, और मूर्खता निकलती हैं।
२३ ये सब बुरी बातें भीतर ही से
निकलती हैं और मनुष्य को अशुद्ध करती
हैं॥

२४ फिर वह वहां से उठकर सूर और
सैदा के देशों में आया; और एक घर में
गया, और चाहता था, कि कोई न जाने;
परन्तु वह छिप न सका। २५ और तुरन्त
एक स्त्री जिस की छोटी बेटी में अशुद्ध
आत्मा थी, उस की चर्चा सुन कर आई,
और उसके पांवों पर गिरी। २६ यह
यूनानी और सूरूफिनीकी जाति की थी;
और उस ने उस से बिनती की, कि मेरी
बेटी में से दुष्टात्मा निकाल दे। २७ उस
ने उस से कहा, पहिले लड़कों को तृप्त
होने दे, क्योंकि लड़कों की रोटी लेकर
कुत्तों के आगे डालना उचित नहीं है।
२८ उस ने उस को उत्तर दिया; कि सच
है प्रभु; तौभी कुत्ते भी तो मेज के नीचे
बालकों की रोटी का चूर चार खा लेते हैं।
२९ उस ने उस से कहा; इस बात के
कारण चली जा; दुष्टात्मा तेरी बेटी में
से निकल गई है। ३० और उस ने अपने
घर आकर देखा कि लड़की खाट पर पड़ी
है, और दुष्टात्मा निकल गई है॥

३१ फिर वह सूर और सैदा के देशों से
निकलकर दिकपुलिस देश से होता हुआ
गलील की झील पर पहुंचा। ३२ और

लोगों ने एक बहिरे को जो हकला भी था,
उसके पास लाकर उस से बिनती की, कि
अपना हाथ उस पर रखे। ३३ तब वह
उस को भीड से अलग ले गया, और अपनी
उंगलियां उसके कानों में डाली, और थूक
कर उस की जीभ को छूआ। ३४ और
स्वर्ग की ओर देखकर आह भरी, और उस
से कहा; इप्फत्तह, अर्थात् खुल जा।
३५ और उसके कान खुल गए, और उस
की जीभ की गांठ भी खुल गई, और वह
साफ साफ बोलने लगा। ३६ तब उस ने
उन्हे चिताया कि किसी से न कहना;
परन्तु जितना उस ने उन्हे चिताया उतना
ही वे और प्रचार करने लगे। ३७ और
वे बहुत ही आश्चर्य में होकर कहने लगे,
उस ने जो कुछ किया सब अच्छा किया है;
वह बहिरों को सुनने की, और गूगों को
बोलने की शक्ति देता है।।

८ उन दिनों में, जब फिर बड़ी भीड़
इकट्ठी हुई, और उन के पास कुछ
खाने को न था, तो उस ने अपने चेलों को
पास बुलाकर उन से कहा। २ मुझे इस
भीड़ पर तरस आता है, क्योंकि यह तीन
दिन से बराबर मेरे साथ हैं, और उन के
पास कुछ भी खाने को नही। ३ यदि मैं
उन्हें भूखा घर भेज दू, तो मार्ग में थक कर
रह जाएगे; क्योंकि इन में से कोई कोई दूर
से आए हैं। ४ उसके चेलों ने उस को
उत्तर दिया, कि यहां जंगल में इतनी रोटी
कोई कहां से लाए कि ये तृप्त हों? ५ उस
ने उन से पूछा; तुम्हारे पास कितनी रोटियां
हैं? उन्हों ने कहा, सात। ६ तब उस ने
लोगों को भूमि पर बैठने की आज्ञा दी,
और वे सात रोटियां लीं, और धन्यवाद
करके तोड़ी, और अपने चेलों को देता गया
कि उन के आगे रखें, और उन्हों ने लोगों के
आगे परोस दिया ७ उन के पास थोड़ी
सी छोटी मछलियां भी थीं; और उसने
धन्यवाद करके उन्हें भी लोगों के आगे
रखने की आज्ञा दी। ८ सो वे खाकर
तृप्त हो गए और शेष टुकडों के सात टोकरे
भरकर उठाए। ९ और लोग चार हजार
के लगभग थे; और उस ने उन को विदा
किया। १० और वह तुरन्त अपने चेलों
के साथ नाव पर चढ़कर दलमनूता देश
को चला गया।।

११ फिर फरीसी निकलकर उस से
वाद-विवाद करने लगे, और उसे जांचने के
लिये उस से कोई स्वर्गीय चिन्ह मागा।
१२ उस ने अपनी आत्मा में आह मार कर
कहा, इस समय के लोग क्यों चिन्ह ढूढ़ते
हैं? मैं तुम से सच कहता हूं, कि इस समय
के लोगों* को कोई चिन्ह नहीं दिया
जाएगा। १३ और वह उन्हें छोड़कर
फिर नाव पर चढ़ गया और पार चला
गया।।

१४ और वे रोटी लेना भूल गए थे,
और नाव में उन के पास एक ही रोटी थी।
१५ और उस ने उन्हें चिताया, कि देखो,
फरीसियों के खमीर और हेरोदेस के खमीर
से चौकस रहो। १६ वे आपस में बिचार
करके कहने लगे, कि हमारे पास तो रोटी
नही है। १७ यह जानकर यीशु ने उन से
कहा; तुम क्यों आपस में यह बिचार कर
रहे हो कि हमारे पास रोटी नहीं? क्या
अब तक नहीं जानते और नहीं समझते?
१८ क्या तुम्हारा मन कठोर हो गया है?
क्या आंखे रखते हुए भी नही देखते, और
कान रखते हुए भी नही सुनते? और

* यू० पीढ़ी।

तुम्हें स्मरण नही। १९ कि जब मैं ने
पांच हजार के लिये पाच रोटी तोड़ी थीं
तो तुम ने टुकड़ो की कितनी टोकरियां
भरकर उठाईं? उन्हो ने उस से कहा,
बारह टोकरियां। २० और जब चार
हजार के लिये सात रोटी थी तो तुम ने
टुकड़ो के कितने टोकरे भरकर उठाए थे?
उन्हों ने उस से कहा, सात टोकरे।
२१ उस ने उन से कहा, क्या तुम अब तक
नही समझते?

२२ और वे बैतसैदा मे आए; और
लोग एक अन्धे को उसके पास ले आए
और उस से बिनती की, कि उस को छूए।
२३ वह उस अन्धे का हाथ पकड़कर उसे
गांव के बाहर ले गया, और उस की आंखों
में थूककर उस पर हाथ रखे, और उस से
पूछा; क्या तू कुछ देखता है? २४ उस
ने आंख उठा कर कहा; मैं मनुष्यों को
देखता हू, क्योकि वे मुझे चलते हुए दिखाई
देते है, जैसे पेड़। २५ तब उस ने फिर
दोबारा उस की आंखो पर हाथ रखे, और
उस ने ध्यान से देखा, और चगा हो गया,
और सब कुछ साफ साफ देखने लगा।
२६ और उस ने उस से यह कहकर घर
भेजा, कि इस गाव के भीतर पांव भी न
रखना॥

२७ यीशु और उसके चेले कैसरिया
फिलिप्पी के गांवो में चले गए: और मार्ग
में उस ने अपने चेलो से पूछा कि लोग मुझे
क्या कहते है? २८ उन्हों ने उत्तर दिया,
कि यूहन्ना बपतिस्मा देनेवाला; पर कोई
कोई; एलिय्याह; और कोई कोई भविष्यद्-
वक्ताओं में से एक भी कहते हैं। २९ उस
ने उन से पूछा; परन्तु तुम मुझे क्या कहते
हो? पतरस ने उस को उत्तर दिया; तू
मसीह है। ३० तब उस ने उन्हें चिताकर
कहा, कि मेरे विषय में यह किसी से न
कहना। ३१ और वह उन्हें सिखाने लगा,
कि मनुष्य के पुत्र के लिये अवश्य है, कि वह
बहुत दुख उठाए, और पुरनिए और महा-
याजक और शास्त्री उसे तुच्छ समझकर
मार डालें और वह तीन दिन के बाद जी
उठे। ३२ उस ने यह बात उन से साफ
साफ कह दी: इस पर पतरस उसे अलग
ले जाकर झिड़कने लगा। ३३ परन्तु उस
ने फिरकर, और अपने चेलो की ओर
देखकर पतरस को झिडक कर कहा; कि
हे शैतान, मेरे साम्हने से दूर हो; क्योंकि
तू परमेश्वर की बातों पर नही, परन्तु
मनुष्यों की बातो पर मन लगाता है।
३४ उस ने भीड़ को अपने चेलों समेत पास
बुलाकर उन से कहा, जो कोई मेरे पीछे
आना चाहे, वह अपने आपे से इन्कार करे
और अपना क्रूस उठाकर, मेरे पीछे हो ले।
३५ क्योंकि जो कोई अपना प्राण बचाना
चाहे वह उसे खोएगा, पर जो कोई मेरे
और सुसमाचार के लिये अपना प्राण
खोएगा, वह उसे बचाएगा। ३६ यदि
मनुष्य सारे जगत को प्राप्त करे और अपने
प्राण की हानि उठाए, तो उसे क्या लाभ
होगा? ३७ और मनुष्य अपने प्राण के
बदले क्या देगा? ३८ जो कोई इस व्यभि-
चारी और पापी जाति * के बीच मुझ से
और मेरी बातों से लजाएगा, मनुष्य का
पुत्र भी जब वह पवित्र दूतों के साथ अपने
पिता की महिमा सहित आएगा, तब उस
से भी लजाएगा।

९ और उस ने उन से कहा; मैं तुम
से सच कहता हूं, कि जो यहां खड़े हैं,
उन में से कोई कोई ऐसे है, कि जब तक

* यू० पीढ़ी।

परमेश्वर के राज्य को सामर्थ सहित आया
हुआ न देख ले, तब तक मृत्यु का स्वाद
कदापि न चखेंगे ।।
२ छः दिन के बाद यीशु ने पतरस और
याकूब और यूहन्ना को साथ लिया, और
एकान्त में किसी ऊंचे पहाड़ पर ले गया;
और उन के साम्हने उसका रूप बदल
गया। ३ और उसका वस्त्र ऐसा चमकने
लगा और यहां तक अति उज्ज्वल हुआ,
कि पृथ्वी पर कोई धोबी भी वैसा उज्ज्वल
नहीं कर सकता। ४ और उन्हें मूसा के
साथ एलिय्याह दिखाई दिया; और वे
यीशु के साथ बातें करते थे। ५ इस पर
पतरस ने यीशु से कहा, हे रब्बी, हमारा
यहां रहना अच्छा है: इसलिये हम तीन
मण्डप बनाएं, एक तेरे लिये, एक मूसा के
लिये, और एक एलिय्याह के लिये।
६ क्योंकि वह न जानता था, कि क्या उत्तर
दे; इसलिये कि वे बहुत डर गए थे।
७ तब एक बादल ने उन्हें छा लिया, और
उस बादल में से यह शब्द निकला, कि यह
मेरा प्रिय पुत्र है, उस की सुनो। ८ तब
उन्हों ने एकाएक चारों ओर दृष्टि की,
और यीशु को छोड़ अपने साथ और किसी
को न देखा ।।
९ पहाड़ से उतरते हुए, उस ने उन्हें
आज्ञा दी, कि जब तक मनुष्य का पुत्र मरे
हुओं में से जी न उठे, तब तक जो कुछ तुम
ने देखा है वह किसी से न कहना।
१० उन्हों ने इस बात को स्मरण रखा,
और आपस में वाद-विवाद करने लगे, कि
मरे हुओं में से जी उठने का क्या अर्थ है?
११ और उन्हों ने उस से पूछा, शास्त्री क्यों
कहते हैं, कि एलिय्याह का पहिले आना
अवश्य है? १२ उस ने उन्हें उत्तर दिया,
कि एलिय्याह सचमुच पहिले आकर सब
कुछ सुधारेगा, परन्तु मनुष्य के पुत्र के विषय
में यह क्यों लिखा है, कि वह बहुत दुख
उठाएगा, और तुच्छ गिना जाएगा?
१३ परन्तु मैं तुम से कहता हूं, कि एलिय्याह
तो आ चुका, और जैसा उसके विषय में
लिखा है, उन्हों ने जो कुछ चाहा उसके
साथ किया ।।
१४ और जब वह चेलों के पास आया,
तो देखा कि उन के चारों ओर बड़ी भीड़
लगी है और शास्त्री उन के साथ विवाद कर
रहे हैं। १५ और उसे देखते ही सब बहुत
ही आश्चर्य करने लगे, और उस की ओर
दौड़कर उसे नमस्कार किया। १६ उस ने
उन से पूछा; तुम इन से क्या विवाद कर
रहे हो? १७ भीड़ में से एक ने उसे उत्तर
दिया, कि हे गुरु, मैं अपने पुत्र को, जिस में
गूंगी आत्मा समाई है, तेरे पास लाया था।
१८ जहां कहीं वह उसे पकड़ती है, वहीं
पटक देती है: और वह मुंह में फेन भर
लाता, और दांत पीसता, और सूखता जाता
है: और मैं ने तेरे चेलों से कहा था कि वे
उसे निकाल दें परन्तु वह निकाल न सके।
१९ यह सुनकर उस ने उन से उत्तर देके
कहा: कि हे अविश्वासी लोगो,* मैं कब
तक तुम्हारे साथ रहूंगा? और कब तक
तुम्हारी सहूंगा? उसे मेरे पास लाओ।
२० तब वे उसे उसके पास ले आए: और
जब उस ने उसे देखा, तो उस आत्मा ने
तुरन्त उसे मरोड़ा, और वह भूमि पर
गिरा, और मुंह से फेन बहाते हुए लोटने
लगा। २१ उस ने उसके पिता से पूछा;
इस की यह दशा कब से है? २२ उस ने
कहा, बचपन से: उस ने इसे नाश करने के
लिये कभी आग और कभी पानी में गिराया;

* यू० पीढ़ी।

परन्तु यदि तू कुछ कर सके, तो हम पर
तरस खाकर हमारा उपकार कर।
२३ यीशु ने उस से कहा; यदि तू कर
सकता है; यह क्या बात है? विश्वास
करनेवाले के लिए सब कुछ हो सकता है।
२४ बालक के पिता ने तुरन्त गिड़गिड़ाकर
कहा; हे प्रभु, मैं विश्वास करता हूं, मेरे
अविश्वास का उपाय कर। २५ जब यीशु
ने देखा, कि लोग दौड़कर भीड़ लगा रहे हैं,
तो उस ने अशुद्ध आत्मा को यह कहकर
डांटा; कि हे गूंगी और बहिरी आत्मा, मैं
तुझे आज्ञा देता हूं, उस में से निकल आ,
और उस में फिर कभी प्रवेश न कर।
२६ तब वह चिल्लाकर, और उसे बहुत
मरोड़ कर, निकल आई; और बालक मरा
हुआ सा हो गया, यहां तक कि बहुत लोग
कहने लगे, कि वह मर गया। २७ परन्तु
यीशु ने उसका हाथ पकड़ के उसे उठाया,
और वह खड़ा हो गया। २८ जब वह घर
में आया, तो उसके चेलों ने एकान्त में उस
से पूछा, हम उसे क्यों न निकाल सके?
२९ उस ने उन से कहा, कि यह जाति
बिना प्रार्थना किसी और उपाय से निकल
नहीं सकती॥

३० फिर वे वहां से चले, और गलील
में होकर जा रहे थे, और वह नही चाहता
था, कि कोई जाने। ३१ क्योंकि वह
अपने चेलों को उपदेश देता और उन से
कहता था, कि मनुष्य का पुत्र मनुष्यों के
हाथ में पकड़वाया जाएगा, और वे उसे
मार डालेंगे, और वह मरने के तीन दिन
बाद जी उठेगा। ३२ पर यह बात उन
की समझ में नहीं आई, और वे उस से
पूछने से डरते थे॥

३३ फिर वे कफरनहूम में आए; और
घर में आकर उस ने उन से पूछा कि रास्ते
में तुम किस बात पर विवाद करते थे?
३४ वे चुप रहे, क्योंकि मार्ग में उन्हों ने
आपस में यह वाद-विवाद किया था, कि
हम में से बड़ा कौन है? ३५ तब उस ने
बैठकर बारहों को बुलाया, और उन से कहा,
यदि कोई बड़ा होना चाहे, तो सब से छोटा
और सब का सेवक बने। ३६ और उस ने
एक बालक को लेकर उन के बीच में खड़ा
किया, और उसे गोद में लेकर उन से कहा।
३७ जो कोई मेरे नाम से ऐसे बालकों में
से किसी एक को भी ग्रहण करता है, वह
मुझे ग्रहण करता है; और जो कोई मुझे
ग्रहण करता, वह मुझे नही, बरन मेरे
भेजनेवाले को ग्रहण करता है॥

३८ तब यूहन्ना ने उस से कहा, हे गुरु,
हम ने एक मनुष्य को तेरे नाम से दुष्टात्माओ
को निकालते देखा और हम उसे मना करने
लगे, क्योंकि वह हमारे पीछे नहीं हो लेता
था। ३९ यीशु ने कहा, उस को मत मना
करो; क्योंकि ऐसा कोई नहीं जो मेरे नाम
से सामर्थ का काम करे, और जल्दी से मुझे
बुरा कह सके। ४० क्योंकि जो हमारे
विरोध में नही, वह हमारी ओर है।
४१ जो कोई एक कटोरा पानी तुम्हें इस-
लिये * पिलाए कि तुम मसीह के हो तो मैं
तुम से सच कहता हूं कि वह अपना प्रतिफल
किसी रीति से न खोएगा। ४२ पर जो
कोई इन छोटों में से जो मुझ पर विश्वास
करते हैं, किसी को ठोकर खिलाए तो उसके
लिये भला यह है कि एक बड़ी चक्की का
पाट उसके गले में लटकाया जाए और वह
समुद्र में डाल दिया जाए। ४३ यदि तेरा
हाथ तुझे ठोकर खिलाए तो उसे काट डाल
टुण्डा होकर जीवन में प्रवेश करना, तेरे

* यू० इस नाम से।

लिये इस से भला है कि दो हाथ रहते हुए
नरक के बीच उस आग में डाला जाए जो
कभी बुझने की नहीं। ४५ और यदि तेरा
पाव तुझे ठोकर खिलाए तो उसे काट डाल।
४६ लगड़ा होकर जीवन में प्रवेश करना
तेरे लिये इस से भला है, कि दो पाव रहते
हुए नरक में डाला जाए। ४७ और यदि
तेरी आख तुझे ठोकर खिलाए तो उसे
निकाल डाल, काना होकर परमेश्वर के
राज्य में प्रवेश करना तेरे लिये इस से भला
है, कि दो आंख रहते हुए तू नरक में डाला
जाए। ४८ जहां उन का कीड़ा नही मरता
और आग नही बुझती। ४९ क्योंकि हर
एक जन आग से नमकीन किया जाएगा।
५० नमक अच्छा है, पर यदि नमक की
नमकीनी जाती रहे, तो उसे किस से स्वादित
करोगे? अपने में नमक रखो, और आपस
में मेल मिलाप से रहो॥

१० फिर वह वहा के उठकर यहू-
दिया के सिवानों में और यरदन
के पार आया, और भीड़ उसके पास फिर
इकट्ठी हो गई, और वह अपनी रीति के
अनुसार उन्हें फिर उपदेश देने लगा।
२ तब फरीसियों ने उसके पास आकर
उस की परीक्षा करने को उस से पूछा, क्या
यह उचित है, कि पुरुष अपनी पत्नी को
त्यागे? ३ उस ने उन को उत्तर दिया,
कि मूसा ने तुम्हें क्या आज्ञा दी है?
४ उन्हों ने कहा, मूसा ने त्याग पत्र लिखने
और त्यागने की आज्ञा दी है। ५ यीशु ने
उन से कहा, कि तुम्हारे मन की कठोरता
के कारण उस ने तुम्हारे लिये यह आज्ञा
लिखी। ६ पर सृष्टि के आरम्भ से परमे-
श्वर ने नर और नारी करके उन को बनाया
है। ७ इस कारण मनुष्य अपने माता-
पिता से अलग होकर अपनी पत्नी के
साथ रहेगा, और वे दोनों एक तन होंगे।
८ इसलिये वे अब दो नही पर एक तन हैं।
९ इसलिये जिसे परमेश्वर ने जोड़ा है उसे
मनुष्य अलग न करे। १० और घर में
चेलों ने इस के विषय में उस से फिर पूछा।
११ उस ने उन से कहा, जो कोई अपनी
पत्नी को त्यागकर दूसरी से ब्याह करे तो
वह उस पहिली के विरोध में व्यभिचार
करता है। १२ और यदि पत्नी अपने पति
को छोड़कर दूसरे से ब्याह करे, तो वह
व्यभिचार करती है॥

१३ फिर लोग बालकों को उसके पास
लाने लगे, कि वह उन पर हाथ रखे, पर
चेलों ने उनको डांटा। १४ यीशु ने यह
देख क्रुध होकर उन से कहा, बालको को
मेरे पास आने दो और उन्हें मना न करो,
क्योकि परमेश्वर का राज्य ऐसों ही का है।
१५ मैं तुम से सच कहता हू, कि जो कोई
परमेश्वर के राज्य को बालक की नाईं
ग्रहण न करे, वह उस में कभी प्रवेश करने
न पाएगा। १६ और उस ने उन्हें गोद में
लिया, और उन पर हाथ रखकर उन्हें
आशीष दी॥

१७ और जब वह निकलकर मार्ग
में जाता था, तो एक मनुष्य उसके पास
दौड़ता हुआ आया, और उसके आगे घुटने
टेककर उस से पूछा, हे उत्तम गुरु, अनन्त
जीवन का अधिकारी होने के लिये मैं क्या
करूं? १८ यीशु ने उस से कहा, तू मुझे
उत्तम क्यों कहता है? कोई उत्तम नहीं,
केवल एक अर्थात् परमेश्वर। १९ तू
आज्ञाओं को तो जानता है; हत्या न करना,
व्यभिचार न करना, चोरी न करना, झूठी
गवाही न देना, छल न करना, अपने पिता
और अपनी माता का आदर करना।

२० उस ने उस से कहा, हे गुरु, इन सब
को मैं लडकपन से मानता आया हूं।
२१ यीशु ने उस पर दृष्टि करके उस से
प्रेम किया, और उस से कहा, तुझ में एक
बात की घटी है, जा, जो कुछ तेरा है,
उसे बेच कर कंगालों को दे, और तुझे स्वर्ग
में धन मिलेगा, और आकर मेरे पीछे हो
ले। २२ इस बात से उसके चिहरे पर
उदासी छा गई, और वह शोक करता हुआ
चला गया, क्योंकि वह बहुत धनी था।।

२३ यीशु ने चारों ओर देखकर अपने
चेलों से कहा, धनवानों को परमेश्वर के
राज्य में प्रवेश करना कैसा कठिन है!
२४ चेले उस की बातों से अचम्भित हुए,
इस पर यीशु ने फिर उन को उत्तर दिया,
हे बालको, जो धन पर भरोसा रखते हैं,
उन के लिये परमेश्वर के राज्य में प्रवेश
करना कैसा कठिन है! २५ परमेश्वर के
राज्य में धनवान के प्रवेश करने से ऊंट का
सूई के नाके में से निकल जाना सहज है!
२६ वे बहुत ही चकित होकर आपस में
कहने लगे तो फिर किस का उद्धार हो
सकता है? २७ यीशु ने उन की ओर
देखकर कहा, मनुष्यों से तो यह नहीं हो
सकता, परन्तु परमेश्वर से हो सकता है;
क्योंकि परमेश्वर से सब कुछ हो सकता
है। २८ पतरस उस से कहने लगा, कि
देख, हम तो सब कुछ छोडकर तेरे पीछे
हो लिए हैं। २९ यीशु ने कहा, मैं तुम से
सच कहता हूं, कि ऐसा कोई नहीं, जिस ने
मेरे और सुसमाचार के लिये घर या भाइयों
या बहिनों या माता या पिता या लडके-बालों
या खेतों को छोड़ दिया हो। ३० और
अब इस समय सौ गुणा न पाए, घरों और
भाइयों और बहिनों और माताओं और
लड़के-बालों और खेतों को पर उपद्रव के
साथ और परलोक में अनन्त जीवन।
३१ पर बहुतेरे जो पहिले हैं, पिछले होंगे;
और जो पिछले हैं, वे पहिले होंगे।।

३२ और वे यरूशलेम को जाते हुए
मार्ग में थे, और यीशु उन के आगे आगे जा
रहा था: और वे अचम्भा करने लगे और
जो उसके पीछे पीछे चलते थे डरने लगे,
तब वह फिर उन बारहों को लेकर उन से
वे बातें कहने लगा, जो उस पर आनेवाली
थीं। ३३ कि देखो, हम यरूशलेम को
जाते हैं, और मनुष्य का पुत्र महायाजकों
और शास्त्रियों के हाथ पकडवाया जाएगा,
और वे उस को घात के योग्य ठहराएंगे,
और अन्य जातियों के हाथ में सौंपेंगे।
३४ और वे उस को ठट्ठों में उडाएंगे, और
उस पर थूकेंगे, और उसे कोडे मारेंगे, और
उसे घात करेंगे, और तीन दिन के बाद वह
जी उठेगा।।

३५ तब जब्दी के पुत्र याकूब और
यूहन्ना ने उसके पास आकर कहा, हे गुरु,
हम चाहते हैं, कि जो कुछ हम तुझ से मांगें,
वही तू हमारे लिये करे। ३६ उस ने उन
से कहा, तुम क्या चाहते हो कि मैं तुम्हारे
लिये करूं? ३७ उन्हों ने उस से कहा,
कि हमें यह दे, कि तेरी महिमा में हम में
से एक तेरे दहिने और दूसरा तेरे बाएं बैठे।
३८ यीशु ने उन से कहा, तुम नहीं जानते,
कि क्या मांगते हो? जो कटोरा मैं पीने
पर हूं, क्या पी सकते हो? और जो
बपतिस्मा मैं लेने पर हूं, क्या ले सकते हो?
३९ उन्हों ने उस से कहा, हम से हो सकता
है: यीशु ने उन से कहा; जो कटोरा मैं
पीने पर हूं, तुम पीओगे; और जो बपतिस्मा
मैं लेने पर हूं, उसे लोगे। ४० पर जिन के
लिये तैयार किया गया है, उन्हें छोड़ और
किसी को अपने दहिने और अपने बाएं

बिठाना मेरा काम नही *। ४१ यह सुन-
कर दसो याकूब और यूहन्ना पर रिसियाने
लगे। ४२ और यीशु ने उन को पास बुला
कर उन से कहा, तुम जानते हो, कि जो अन्य
जातियो के हाकिम समझे जाते है, वे
उन पर प्रभुता करते हैं; और उन मे जो बडे
है, उन पर अधिकार जताते है। ४३ पर
तुम मे ऐसा नही है, बरन जो कोई तुम मे
बडा होना चाहे वह तुम्हारा सेवक बने।
४४ और जो कोई तुम मे प्रधान होना चाहे,
वह सब का दास बने। ४५ क्योंकि मनुष्य
का पुत्र इसलिये नही आया, कि उस की
सेवा टहल की जाए, पर इसलिये आया,
कि आप सेवा टहल करे, और बहुतो की
छुडौती के लिये अपना प्राण दे॥

४६ और वे यरीहो मे आए, और जब
वह और उसके चेले, और एक बडी भीड
यरीहो से निकलती थी, तो तिमाई का पुत्र
बरतिमाई एक अन्धा भिखारी सडक के
किनारे बैठा था। ४७ वह यह सुनकर कि
यीशु नासरी है, पुकार पुकार कर कहने
लगा; कि हे दाऊद की सन्तान, यीशु मुझ
पर दया कर। ४८ बहुतो ने उसे डाटा
कि चुप रहे, पर वह और भी पुकारने लगा,
कि हे दाऊद की सन्तान, मुझ पर दया
कर। ४९ तब यीशु ने ठहरकर कहा, उसे
बुलाओ; और लोगो ने उस अन्धे को बुला-
कर उस से कहा, ढाढस बान्ध, उठ, वह
तुझे बुलाता है। ५० वह अपना कपडा
फेंककर शीघ्र उठा, और यीशु के पास
आया। ५१ इस पर यीशु ने उस से कहा;
तू क्या चाहता है कि मैं तेरे लिये करू?
अन्धे ने उस से कहा, हे रब्बी, यह कि मैं
देखने लगू। ५२ यीशु ने उस से कहा;
चला जा, तेरे विश्वास ने तुझे चंगा कर
दिया है: और वह तुरन्त देखने लगा, और
मार्ग मे उसके पीछे हो लिया॥

११ जब वे यरूशलेम के निकट
जैतून पहाड पर बैतफगे और
बैतनिय्याह के पास आए, तो उस ने अपने
चेलों मे से दो को यह कहकर भेजा। २ कि
अपने साम्हने के गाव मे जाओ, और उस
मे पहुचते ही एक गदही का बच्चा जिस
पर कभी कोई नही चढा, बन्धा हुआ तुम्हे
मिलेगा, उसे खोल लाओ। ३ यदि तुम से
कोई पूछे, यह क्यों करते हो? तो कहना,
कि प्रभु को इस का प्रयोजन है, और वह
शीघ्र उसे यहा भेज * देगा। ४ उन्हों ने
जाकर उस बच्चे को बाहर द्वार के पास
चौक मे बन्धा हुआ पाया, और खोलने लगे।
५ और उन मे से जो वहा खडे थे, कोई
कोई कहने लगे कि यह क्या करते हो, गदही
के बच्चे को क्यों खोलते हो? ६ उन्हों ने
जैसा यीशु ने कहा था, वैसा ही उन से कह
दिया; तब उन्हो ने उन्हे जाने दिया।
७ और उन्हो ने बच्चे को यीशु के पास
लाकर उस पर अपने कपडे डाले और वह
उस पर बैठ गया। ८ और बहुतो ने अपने
कपड़े मार्ग मे बिछाए और औरो ने खेतों
मे से डालिया काट काट कर फैला दी।
९ और जो उसके आगे आगे जाते और
पीछे पीछे चले आते थे, पुकार पुकार कर
कहते जाते थे, कि होशाना, धन्य है वह
जो प्रभु के नाम से आता है। १० हमारे
पिता दाऊद का राज्य जो आ रहा है; धन्य
है: आकाश मे † होशाना॥

* या पर अपने दहिने बाएं किसी को बिठाना मेरा काम नहीं पर जिन के लिये तैयार किया गया है उन्हीं के लिये है।

* यू० लौटा देगा।

† यू० ऊंचे से ऊंचे स्थान में।

११ और वह यरूशलेम पहुंचकर मन्दिर
में आया, और चारों ओर सब वस्तुओं को
देखकर बारहों के साथ बैतनिय्याह गया
क्योंकि सांझ हो गई थी ॥
१२ दूसरे दिन जब वे बैतनिय्याह से
निकले तो उस को भूख लगी। १३ और
वहं दूर से अंजीर का एक हरा पेड़ देखकर
निकट गया, कि क्या जाने उस में कुछ पाए
पर पत्तो को छोड़ कुछ न पाया, क्योंकि
फल का समय न था। १४ इस पर उस ने
उस से कहा अब से कोई तेरा फल कभी
न खाए। और उसके चेले सुन रहे थे॥
१५ फिर वे यरूशलेम में आए, और
वह मन्दिर में गया; और वहां जो लेन-देन
कर रहे थे उन्हें बाहर निकालने लगा, और
सर्राफों के पीढ़े और कबूतर के बेचनेवालो
की चौकियां उलट दी। १६ और मन्दिर मे
से होकर किसी को बरतन लेकर आने जाने
न दिया। १७ और उपदेश करके उन से
कहा, क्या यह नही लिखा है, कि मेरा घर
सब जातियो के लिये प्रार्थना का घर कह-
लाएगा? पर तुम ने इसे डाकुओं की खोह
बना दी है। १८ यह सुनकर महायाजक और
शास्त्री उसके नाश करने का अवसर ढूढने
लगे; क्योंकि उस से डरते थे, इसलिये कि
सब लोग उसके उपदेश से चकित होते थे॥
१९ और प्रति दिन सांझ होते ही वह
नगर से बाहर जाया करता था। २० फिर
भोर को जब वे उधर से जाते थे तो उन्हों ने
उस अंजीर के पेड़ को जड़ तक सूखा हुआ
देखा। २१ पतरस को वह बात स्मरण
आई, और उस ने उस से कहा, हे रब्बी,
देख, यह अंजीर का पेड़ जिसे तू ने स्राप
दिया था सूख गया है। २२ यीशु ने उस
को उत्तर दिया, कि परमेश्वर पर विश्वास
रखो। २३ मैं तुम से सच कहता हूं कि
जो कोई इस पहाड़ से कहे; कि तू उखड़
जा, और समुद्र में जा पड़, और अपने मन
में सन्देह न करे, बरन प्रतीति करे, कि जो
कहता हूं वह हो जाएगा, तो उसके लिये
वही होगा। २४ इसलिये मैं तुम से कहता
हूं, कि जो कुछ तुम प्रार्थना करके मांगो,
तो प्रतीति कर लो कि तुम्हें मिल गया,
और तुम्हारे लिये हो जाएगा। २५ और
जब कभी तुम खड़े हुए प्रार्थना करते हो,
तो यदि तुम्हारे मन में किसी की ओर से
कुछ विरोध हो, तो क्षमा करो: इसलिये
कि तुम्हारा स्वर्गीय पिता भी तुम्हारे
अपराध क्षमा करे॥ २६ [और यदि तुम
क्षमा न करो तो तुम्हारा पिता भी जो स्वर्ग
में है, तुम्हारा अपराध क्षमा न करेगा।]
२७ वे फिर यरूशलेम मे आए, और जब
वह मन्दिर मे टहल रहा था तो महायाजक
और शास्त्री और पुरनिए उसके पास आकर
पूछने लगे। २८ कि तू ये काम किस
अधिकार से करता है? और यह अधिकार
तुझे किस ने दिया है कि तू ये काम करे?
२९ यीशु ने उस से कहा: मै भी तुम से एक
बात पूछता हू; मुझे उत्तर दो: तो मैं तुम्हें
बताऊंगा कि ये काम किस अधिकार मे
करता हूं। ३० यूहन्ना का बपतिस्मा क्या
स्वर्ग की ओर से था वा मनुष्यो की ओर से
था? मुझे उत्तर दो। ३१ तब वे आपस में
विवाद करने लगे कि यदि हम कहें, स्वर्ग की
ओर से, तो वह कहेगा, फिर तुम ने उस की
प्रतीति क्यों नहीं की? ३२ और यदि हम
कहें, मनुष्यों की ओर से तो लोगों का डर
है, क्योंकि सब जानते हैं कि यूहन्ना सचमुच
भविष्यद्वक्ता है। ३३ सो उन्हों ने यीशु को
उत्तर दिया, कि हम नही जानते: यीशु ने
उन से कहा, मैं भी तुम को नही बताता,
कि ये काम किस अधिकार से करता हूं॥

१२ फिर वह दृष्टान्त में उन से
बातें करने लगा : कि किसी मनुष्य
ने दाख की बारी लगाई, और उसके चारों
ओर बाडा बान्धा, और रस का कुड खोदा,
और गुम्मट बनाया; और किसानों को
उसका ठीका देकर परदेश चला गया।
२ फिर फल के मौसम में उस ने किसानो
के पास एक दास को भेजा कि किसान से
दाख की बारी के फलों का भाग ले।
३ पर उन्हों ने उसे पकड़कर पीटा और
छूछे हाथ लौटा दिया। ४ फिर उस ने
एक और दास को उन के पास भेजा और
उन्हों ने उसका सिर फोड डाला और
उसका अपमान किया। ५ फिर उस ने एक
और को भेजा, और उन्हों ने उसे मार
डाला : तब उस ने और बहुतों को भेजा :
उन मे से उन्हों ने कितनों को पीटा, और
कितनों को मार डाला। ६ अब एक ही
रह गया था, जो उसका प्रिय पुत्र था; अन्त
में उस ने उसे भी उन के पास यह सोचकर
भेजा कि वे मेरे पुत्र का आदर करेंगे। ७ पर
उन किसानों ने आपस में कहा; यही तो
वारिस है ; आओ, हम उसे मार डालें, तब
मीरास हमारी हो जाएगी। ८ और उन्हों
ने उसे पकड़कर मार डाला, और दाख
की बारी के बाहर फेंक दिया। ९ इसलिये
दाख की बारी का स्वामी क्या करेगा?
वह आकर उन किसानो को नाश करेगा,
और दाख की बारी औरों को दे देगा।
१० क्या तुम ने पवित्र शास्त्र मे यह वचन
नही पढ़ा, कि जिस पत्थर को राजमिस्त्रियों
ने निकम्मा ठहराया था, वही कोने का सिरा
हो गया? ११ यह प्रभु की ओर से हुआ,
और हमारी दृष्टि में अद्भुत है। १२ तब
उन्हों ने उसे पकड़ना चाहा; क्योंकि समझ
गए थे, कि उस ने हमारे विरोध में यह
दृष्टान्त कहा है : पर वे लोगों से डरे;
और उसे छोड़ कर चले गए॥
१३ तब उन्हों ने उसे बातों में फंसाने
के लिये कई एक फरीसियों और हेरोदियों
को उसके पास भेजा। १४ और उन्हों ने
आकर उस से कहा; हे गुरु, हम जानते हैं,
कि तू सच्चा है, और किसी की परवा नहीं
करता; क्योंकि तू मनुष्यों का मुंह देख कर
बाते नहीं करता, परन्तु परमेश्वर का मार्ग
सच्चाई से बताता है। १५ तो क्या कैसर
को कर देना उचित है, कि नही? हम दें,
या न दें? उस ने उन का कपट जानकर
उन से कहा; मुझे क्यो परखते हो?
एक दीनार * मेरे पास लाओ, कि मैं देखूं।
१६ वे ले आए, और उस ने उन से कहा;
यह मूर्ति और नाम किस का है? उन्हों ने
कहा, कैसर का। १७ यीशु ने उन से
कहा; जो कैसर का है वह कैसर को, और
जो परमेश्वर का है परमेश्वर को दो : तब
वे उस पर बहुत अचम्भा करने लगे॥
१८ फिर सदूकियों ने भी, जो कहते हैं
कि मरे हुओं का जी उठना है ही नहीं,
उसके पास आकर उस से पूछा। १९ कि
हे गुरु, मूसा ने हमारे लिये लिखा है, कि
यदि किसी का भाई बिना सन्तान मर
जाए, और उस की पत्नी रह जाए, तो
उसका भाई उस की पत्नी को ब्याह ले
और अपने भाई के लिये वंश उत्पन्न करे :
सात भाई थे। २० पहिला भाई ब्याह
करके बिना सन्तान मर गया। २१ तब
दूसरे भाई ने उस स्त्री को ब्याह लिया और
बिना सन्तान मर गया; और वैसे ही
तीसरे ने भी। २२ और सातों से सन्तान
न हुई : सब के पीछे वह स्त्री भी मर गई।

* देखो मत्ती १८ : २८।

२३ सो जी उठने पर वह उन में से किस
की पत्नी होगी? क्योंकि वह सातो की
पत्नी हो चुकी थी। २४ यीशु ने उन से
कहा; क्या तुम इस कारण से भूल मे नही
पड़े हो, कि तुम न तो पवित्र शास्त्र ही को
जानते हो, और न परमेश्वर की सामर्थ
को। २५ क्योंकि जब वे मरे हुओ में से
जी उठेंगे, तो उन में ब्याह शादी न होगी;
पर स्वर्ग मे दूतों की नाईं होगे। २६ मरे
हुओं के जी उठने के विषय में क्या तुम ने
मूसा की पुस्तक मे झाडी की कथा मे नही
पढा, कि परमेश्वर ने उस से कहा, मैं
इब्राहीम का परमेश्वर, और इसहाक का
परमेश्वर, और याकूब का परमेश्वर हू?
२७ परमेश्वर मरे हुओ का नही, वरन
जीवतो का परमेश्वर है: सो तुम बडी
भूल में पडे हो॥

२८ और शास्त्रियो मे से एक ने आकर
उन्हे विवाद करते सुना, और यह जानकर
कि उस ने उन्हे अच्छी रीति से उत्तर
दिया; उस से पूछा, सब से मुख्य आज्ञा
कौन सी है? २९ यीशु ने उसे उत्तर दिया,
सब आज्ञाओं में से यह मुख्य है; हे इस्राएल
सुन; प्रभु हमारा परमेश्वर एक ही प्रभु
है। ३० और तू प्रभु अपने परमेश्वर से
अपने सारे मन से और अपने सारे प्राण से,
और अपनी सारी बुद्धि से, और अपनी सारी
शक्ति से प्रेम रखना। ३१ और दूसरी
यह है, कि तू अपने पडोसी से अपने समान
प्रेम रखना: इस से बडी और कोई आज्ञा
नही। ३२ शास्त्री ने उस से कहा, हे
गुरु, बहुत ठीक! तू ने सच कहा, कि वह
एक ही है, और उसे छोड़ और कोई नही।
३३ और उस से सारे मन और सारी
बुद्धि और सारे प्राण और सारी शक्ति के
साथ प्रेम रखना और पड़ोसी से अपने
समान प्रेम रखना, सारे होमो और बलि-
दानो से बढ़कर है। ३४ जब यीशु ने
देखा कि उस ने समझ से उत्तर दिया, तो
उस से कहा; तू परमेश्वर के राज्य से
दूर नही: और किसी को फिर उस से
कुछ पूछने का साहस न हुआ॥

३५ फिर यीशु ने मन्दिर मे उपदेश
करते हुए यह कहा, कि शास्त्री क्योकर
कहते है कि मसीह दाऊद का पुत्र है?
३६ दाऊद ने आपही पवित्र आत्मा मे
होकर कहा है, कि प्रभु ने मेरे प्रभु से कहा;
मेरे दहिने बैठ, जब तक कि मै तेरे बैरियों को
तेरे पावों की पीढी न कर दू। ३७ दाऊद
तो आप ही उसे प्रभु कहता है, फिर वह
उसका पुत्र कहा से ठहरा? और भीड़ के
लोग उस की आनन्द से सुनते थे॥

३८ उस ने अपने उपदेश मे उन से
कहा, शास्त्रियो से चौकस रहो, जो लम्बे
वस्त्र पहिने हुए फिरना। ३९ और
बाजारो मे नमस्कार, और आराधनालयो
मे मुख्य मुख्य आसन और जेवनारों मे मुख्य
मुख्य स्थान भी चाहते है। ४० वे
विधवाओं के घरों को खा जाते हैं, और
दिखाने के लिये बडी देर तक प्रार्थना करते
रहते है, ये अधिक दण्ड पाएंगे॥

४१ और वह मन्दिर के भण्डार के
साम्हने बैठकर देख रहा था, कि लोग
मन्दिर के भण्डार में किस प्रकार पैसे
डालते है और बहुत धनवानो ने बहुत कुछ
डाला। ४२ इतने में एक कगाल विधवा
ने आकर दो दमडिया, जो एक अधेले के
बराबर होती है, डालीं। ४३ तब उस ने
अपने चेलो को पास बुलाकर उन से कहा;
मैं तुम से सच कहता हू, कि मन्दिर के
भण्डार मे डालने वालों में से इस कंगाल
विधवा ने सब से बढ़कर डाला है।

४४ क्योंकि सब ने अपने धन की बढ़ती
में से डाला है, परन्तु इस ने अपनी घटी
में से जो कुछ उसका था, अर्थात् अपनी
सारी जीविका डाल दी है ॥

१३ जब वह मन्दिर से निकल रहा
था, तो उसके चेलो मे से एक ने उस
से कहा; हे गुरु, देख, कैसे कैसे पत्थर और
कैसे कैसे भवन है! २ यीशु ने उस से
कहा; क्या तुम ये बडे बडे भवन देखते हो
यहा पत्थर पर पत्थर भी बचा न रहेगा जो
ढाया न जाएगा ॥

३ जब वह जैतून के पहाड पर मन्दिर
के साम्हने बैठा था, तो पतरस और याकूब
और यूहन्ना और अन्द्रियास ने अलग जाकर
उस से पूछा। ४ कि हमें बता कि ये बातें
कब होंगी? और जब ये सब बातें पूरी
होने पर होंगी उस समय का क्या चिन्ह
होगा? ५ यीशु उन से कहने लगा,
चौकस रहो कि कोई तुम्हें न भरमाए।
६ बहुतेरे मेरे नाम से आकर कहेंगे, कि
मै वही हूं और बहुतो को भरमाएंगे।
७ और जब तुम लडाइया, और लडाइयों
की चर्चा सुनो, तो न घबराना: क्योंकि
इन का होना अवश्य है; परन्तु उस समय
अन्त न होगा। ८ क्योंकि जाति पर जाति,
और राज्य पर राज्य चढ़ाई करेगा, और
हर कहीं भुईंडोल होंगे, और अकाल पडेंगे;
यह तो पीड़ाओं का आरम्भ ही होगा ॥

९ परन्तु तुम अपने विषय में चौकस
रहो, क्योंकि लोग तुम्हे महासभाओं में
सौंपेंगे और तुम पचायतों में पीटे जाओगे;
और मेरे कारण हाकिमो और राजाओं के
आगे खडे किए जाओगे, ताकि उन के लिये
गवाही हो। १० पर अवश्य है कि पहिले
सुसमाचार सब जातियों में प्रचार किया
जाए। ११ जब वे तुम्हें ले जाकर सौंपेंगे,
तो पहिले से चिन्ता न करना, कि हम क्या
कहेंगे; पर जो कुछ तुम्हें उसी घडी बताया
जाए, वही कहना; क्योंकि बोलनेवाले
तुम नही हो, परन्तु पवित्र आत्मा है।
१२ और भाई को भाई, और पिता को
पुत्र घात के लिये सौपेंगे, और लड़केबाले
माता-पिता के विरोध मे उठकर उन्हें मरवा
डालेंगे। १३ और मेरे नाम के कारण सब
लोग तुम से बैर करेंगे; पर जो अन्त तक
धीरज धरे रहेगा, उसी का उद्धार होगा ॥

१४ सो जब तुम उस उजाडनेवाली
घृणित वस्तु को जहा उचित नही वहा
खडी देखो, (पढ़नेवाला समझ ले) तब जो
यहूदिया में हों, वे पहाडो पर भाग जाएं।
१५ जो कोठे पर हो, वह अपने घर से
कुछ लेने को नीचे न उतरे और न भीतर
जाए। १६ और जो खेत में हो, वह
अपना कपडा लेने के लिये पीछे न लौटे।
१७ उन दिनो में जो गर्भवती और दूध
पिलाती होंगी, उन के लिये हाय हाय!
१८ और प्रार्थना किया करो कि यह जाडे
में न हो। १९ क्योंकि वे दिन ऐसे क्लेश
के होंगे, कि सृष्टि के आरम्भ से जो
परमेश्वर ने सृजी है अब तक न तो हुए,
और न फिर कभी होंगे। २० और यदि
प्रभु उन दिनों को न घटाता, तो कोई
प्राणी भी न बचता; परन्तु उन चुने
हुओ के कारण जिन को उस ने चुना
है, उन दिनों को घटाया। २१ उस
समय यदि कोई तुम से कहे; देखो, मसीह
यहा है, या देखो, वहा है, तो प्रतीति न
करना। २२ क्योंकि झूठे मसीह और झूठे
भविष्यद्वक्ता उठ खड़े होंगे, और चिन्ह और
अद्भुत काम दिखाएंगे कि यदि हो सके तो
चुने हुओं को भी भरमा दें। २३ पर तुम

मनुष्य के साथ जो भलाई की गई है,
यदि आज हम से उसके विषय में पूछ
पाछ की जाती है, कि वह क्योंकर अच्छा
हुआ। १० तो तुम सब और सारे इस्राएली
लोग जान लें कि यीशु मसीह नासरी
के नाम से जिसे तुम ने क्रूस पर चढ़ाया,
और परमेश्वर ने मरे हुओं में से जिलाया,
यह मनुष्य तुम्हारे साम्हने भला चंगा
खड़ा है। ११ यह वही पत्थर है जिसे
तुम राजमिस्त्रियों ने तुच्छ जाना और
वह कोने के सिरे का पत्थर हो गया।
१२ और किसी दूसरे के द्वारा उद्धार
नहीं; क्योंकि स्वर्ग के नीचे मनुष्यों में
और कोई दूसरा नाम नहीं दिया गया,
जिस के द्वारा हम उद्धार पा सकें॥

१३ जब उन्हों ने पतरस और यूहन्ना
का हियाव देखा, और यह जाना कि ये
अनपढ़ और साधारण मनुष्य हैं, तो
अचम्भा किया; फिर उन को पहचाना,
कि ये यीशु के साथ रहे हैं। १४ और
उस मनुष्य को जो अच्छा हुआ था, उन के
साथ खड़े देखकर, वे विरोध में कुछ न
कह सके। १५ परन्तु उन्हें सभा के
बाहर जाने की आज्ञा देकर, वे आपस में
विचार करने लगे, १६ कि हम इन
मनुष्यों के साथ क्या करें? क्योंकि यरू-
शलेम के सब रहनेवालों पर प्रगट है,
कि इन के द्वारा एक प्रसिद्ध चिन्ह दिखाया
गया है; और हम उसका इन्कार नहीं
कर सकते। १७ परन्तु इसलिये कि यह
बात लोगों में और अधिक फैल न जाए,
हम उन्हें धमकाएं, कि वे इस नाम से
फिर किसी मनुष्य से बातें न करें।
१८ तब उन्हें बुलाया और चितौनी देकर
यह कहा, कि यीशु के नाम से कुछ भी न
बोलना और न सिखलाना। १९ परन्तु
पतरस और यूहन्ना ने उन को उत्तर
दिया, कि तुम ही न्याय करो, कि क्या
यह परमेश्वर के निकट भला है, कि हम
परमेश्वर की बात से बढ़कर तुम्हारी
बात मानें। २० क्योंकि यह तो हम से
हो नहीं सकता, कि जो हम ने देखा और
सुना है, वह न कहें। २१ तब उन्हों ने
उन को और धमकाकर छोड़ दिया,
क्योंकि लोगों के कारण उन्हें दण्ड देने
का कोई दाव नहीं मिला, इसलिये कि
जो घटना हुई थी उसके कारण सब लोग
परमेश्वर की बड़ाई करते थे। २२ क्योंकि
वह मनुष्य, जिस पर यह चंगा करने का
चिन्ह दिखाया गया था, चालीस वर्ष से
अधिक आयु का था॥

२३ वे छूटकर अपने साथियों के पास
आए, और जो कुछ महायाजकों और
पुरनियों ने उन से कहा था, उनको सुना
दिया। २४ यह सुनकर, उन्हों ने एक
चित्त होकर ऊंचे शब्द से परमेश्वर से
कहा, हे स्वामी, तू वही है जिस ने स्वर्ग
और पृथ्वी और समुद्र और जो कुछ
उन में है बनाया। २५ तू ने पवित्र आत्मा
के द्वारा अपने सेवक हमारे पिता दाऊद
के मुख से कहा, कि अन्य जातियों ने
हुल्लड़ क्यों मचाया? और देश के लोगों
ने क्यों व्यर्थ बातें सोची? २६ प्रभु और
उसके मसीह के विरोध में पृथ्वी के राजा
खड़े हुए, और हाकिम एक साथ इकट्ठे
हो गए। २७ क्योंकि सचमुच तेरे सेवक
यीशु के विरोध में, जिसे तू ने अभिषेक
किया, हेरोदेस और पुन्तियुस पीलातुस
भी अन्य जातियों और इस्राएलियों के साथ
इस नगर में इकट्ठे हुए। २८ कि जो कुछ

पहिले से तेरी सामर्थ * और मति से
ठहरा था वही करें। २६ अब, हे प्रभु,
उन की धमकियों को देख; और अपने दासों
को यह बरदान दे, कि तेरा वचन बड़े
हियाव से सुनाएं। ३० और चंगा करने
के लिये तू अपना हाथ बढ़ा; कि चिन्ह
और अद्भुत काम तेरे पवित्र सेवक यीशु
के नाम से किए जाएं। ३१ जब वे
प्रार्थना कर चुके, तो वह स्थान जहां वे
इकट्ठे थे हिल गया, और वे सब पवित्र
आत्मा से परिपूर्ण हो गए, और परमेश्वर
का वचन हियाव से सुनाते रहे ॥

३२ और विश्वास करनेवालो की
मण्डली एक चित्त और एक मन के थे
यहां तक कि कोई भी अपनी सम्पत्ति अपनी
नही कहता था, परन्तु सब कुछ साझे का
था। ३३ और प्रेरित बड़ी सामर्थ से
प्रभु यीशु के जी उठने की गवाही देते
रहे और उन सब पर बड़ा अनुग्रह था।
३४ और उन में कोई भी दरिद्र न था;
क्योंकि जिन के पास भूमि या घर थे, वे
उन को बेच बेचकर, बिकी हुई वस्तुओं का
दाम लाते, और उसे प्रेरितों के पांवों
पर रखते थे। ३५ और जैसी जिसे
आवश्यकता होती थी, उसके अनुसार हर
एक को बांट दिया करते थे ॥

३६ और यूसुफ नाम, कुप्रुस का एक
लेवी था जिसका नाम प्रेरितों ने बर-नबा
अर्थात् (शान्ति का पुत्र) रखा था।
३७ उस की कुछ भूमि थी, जिसे उस ने
बेचा, और दाम के रुपये लाकर प्रेरितों के
पांवों पर रख दिए ॥

५ और हनन्याह नाम एक मनुष्य,
और उस की पत्नी सफीरा ने कुछ
भूमि बेची। २ और उसके दाम में से
कुछ रख छोड़ा; और यह बात उस की
पत्नी भी जानती थी, और उसका एक
भाग लाकर प्रेरितों के पांवों के आगे रख
दिया। ३ परन्तु पतरस ने कहा; हे
हनन्याह! शैतान ने तेरे मन में यह बात
क्यों डाली है कि तू पवित्र आत्मा से
झूठ बोले, और भूमि के दाम में से कुछ
रख छोड़े? ४ जब तक वह तेरे पास
रही, क्या तेरी न थी? और जब बिक
गई तो क्या तेरे वश में न थी? तू ने
यह बात अपने मन में क्यों विचारी?
तू मनुष्यों से नहीं, परन्तु परमेश्वर से
झूठ बोला। ५ ये बातें सुनते ही हनन्याह
गिर पड़ा, और प्राण छोड़ दिए; और
सब सुननेवालों पर बड़ा भय छा गया।
६ फिर जवानों ने उठकर उसकी अर्थी
बनाई और बाहर ले जाकर गाड़ दिया ॥

७ लगभग तीन घंटे के बाद उस की
पत्नी, जो कुछ हुआ था न जानकर,
भीतर आई। ८ तब पतरस ने उस से
कहा; मुझे बता क्या तुम ने वह भूमि
इतने ही में बेची थी? उस ने कहा;
हां, इतन ही में। ९ पतरस ने उस से
कहा; यह क्या बात है, कि तुम दोनों ने
प्रभु के आत्मा की परीक्षा के लिये एका
किया? देख, तेरे पति के गाड़नेवाले
द्वार ही पर खड़े है, और तुझे भी बाहर
ले जाएंगे। १० तब वह तुरन्त उसके
पांवों पर गिर पड़ी, और प्राण छोड़
दिए: और जवानों ने भीतर आकर उसे
मरा पाया, और बाहर ले जाकर उसके
पति के पास गाड़ दिया। ११ और सारी
कलीसिया पर और इन बातो के सब
सुननेवालों पर, बड़ा भय छा गया ॥

* यू० तेरा हाथ।

१२ और प्रेरितो के हाथों से बहुत
चिन्ह और अद्‌भुत काम लोगों के बीच में
दिखाए जाते थे, (और वे सब एक
चित्त होकर सुलैमान के ओसारे में इकट्ठे
हुआ करते थे। १३ परन्तु औरों में से
किसी को यह हियाव न होता था, कि
उन में जा मिलें; तौभी लोग उन की
बड़ाई करते थे। १४ और विश्वास करने-
वाले बहुतेरे पुरुष और स्त्रिया प्रभु की
कलीसिया में और भी अधिक आकर
मिलते रहे।) १५ यहां तक कि लोग
बीमारों को सड़कों पर ला लाकर, खाटो
और खटोलों पर लिटा देते थे, कि जब
पतरस आए, तो उस की छाया ही उन
में से किसी पर पड़ जाए। १६ और
यरूशलेम के आस पास के नगरों से भी
बहुत लोग बीमारों और अशुद्ध आत्माओं
के सताए हुओं को ला लाकर, इकट्ठे
होते थे, और सब अच्छे कर दिए जाते
थे॥

१७ तब महायाजक और उसके सब
साथी जो सदूकियों के पथ के थे, डाह से
भर कर उठे। १८ और प्रेरितों को
पकड़कर बन्दीगृह में बन्द कर दिया।
१९ परन्तु रात को प्रभु के एक स्वर्गदूत ने
बन्दीगृह के द्वार खोलकर उन्हे बाहर
लाकर कहा। २० कि जाओ, मन्दिर में
खड़े होकर, इस जीवन की सब बातें
लोगों को सुनाओ। २१ वे यह सुनकर
भोर होते ही मन्दिर में जाकर उपदेश
देने लगे: परन्तु महायाजक और उसके
साथियों ने आकर महासभा को और
इस्राएलियों के सब पुरनियों को इकट्ठे
किया, और बन्दीगृह में कहला भेजा कि
उन्हें लाएं। २२ परन्तु प्यादो ने वहां
पहुंचकर उन्हे बन्दीगृह में न पाया, और
लौटकर संदेश दिया। २३ कि हम ने
बन्दीगृह को बड़ी चौकसी से बन्द किया
हुआ, और पहरेवालों को बाहर द्वारों पर
खड़े हुए पाया; परन्तु जब खोला, तो
भीतर कोई न मिला। २४ जब मन्दिर के
सरदार और महायाजकों ने ये बातें सुनीं,
तो उन के विषय मे भारी चिन्ता मे पड़
गए कि यह क्या हुआ चाहता है?
२५ इतने में किसी ने आकर उन्हें बताया,
कि देखो, जिन्हें तुम ने बन्दीगृह में बन्द
रखा था, वे मनुष्य मन्दिर में खड़े हुए
लोगो को उपदेश दे रहे हैं। २६ तब
सरदार, प्यादों के साथ जाकर, उन्हे ले
आया, परन्तु बरबस नहीं, क्योंकि वे
लोगो से डरते थे, कि हमें पत्थरवाह न
करें। २७ उन्हों ने उन्हें फिर लाकर
महासभा के साम्हने खड़ा कर दिया:
और महायाजक ने उन से पूछा। २८ क्या
हम ने तुम्हे चिताकर आज्ञा न दी थी,
कि तुम इस नाम से उपदेश न करना?
तौभी देखो, तुम ने सारे यरूशलेम को
अपने उपदेश से भर दिया है और उस
व्यक्ति का लोहू हमारी गर्दन पर लाना
चाहते हो। २९ तब पतरस और, और
प्रेरितो ने उत्तर दिया, कि मनुष्यों की
आज्ञा से बढ़कर परमेश्वर की आज्ञा का
पालन करना ही कर्तव्य कर्म है।
३० हमारे बापदादों के परमेश्वर ने यीशु
को जिलाया, जिसे तुम ने क्रूस पर लटका-
कर मार डाला था। ३१ उसी को
परमेश्वर ने प्रभु और उद्धारक ठहराकर,
अपने दहिने हाथ से सर्वोच्च कर दिया,
कि वह इस्राएलियों को मन फिराव की
शक्ति और पापों की क्षमा प्रदान करे।
३२ और हम इन बातों के गवाह हैं,
और पवित्र आत्मा भी, जिसे परमेश्वर

ने उन्हें दिया है, जो उस की आज्ञा मानते
हैं ॥

३३ यह सुनकर वे जल गए,* और
उन्हें मार डालना चाहा। ३४ परन्तु
गमलीएल नाम एक फरीसी ने जो
व्यवस्थापक और सब लोगों में माननीय
था, न्यायालय में खडे होकर प्रेरितो को
थोड़ी देर के लिये बाहर कर देने की
आज्ञा दी। ३५ तब उस ने कहा, हे
इस्राएलियो, जो कुछ इन मनुष्यों से किया
चाहते हो, सोच समझ के करना।
३६ क्योंकि इन दिनो से पहले थियूदास
यह कहता हुआ उठा, कि मैं भी कुछ
हूं; और कोई चार सौ मनुष्य उसके
साथ हो लिए, परन्तु वह मारा गया;
और जितने लोग उसे मानते थे, सब
तित्तर बित्तर हुए और मिट गए।
३७ उसके बाद नाम लिखाई के दिनों मे
यहूदा गलीली उठा, और कुछ लोग अपनी
ओर कर लिए: वह भी नाश हो गया,
और जितने लोग उसे मानते थे, सब
तित्तर बित्तर हो गए। ३८ इसलिये अब
मैं तुम से कहता हूं, इन मनुष्यो से दूर
ही रहो और उन से कुछ काम न रखो;
क्योंकि यदि यह धर्म या काम मनुष्यों की
ओर से हो तब तो मिट जाएगा।
३९ परन्तु यदि परमेश्वर की ओर से है, तो
तुम उन्हे कदापि मिटा न सकोगे; कही
ऐसा न हो, कि तुम परमेश्वर से भी
लड़नेवाले ठहरो। ४० तब उन्हों ने उस की
बात मान ली; और प्रेरितो को बुलाकर
पिटवाया; और यह आज्ञा देकर छोड़
दिया, कि यीशु के नाम से फिर बातें न
करना। ४१ वे इस बात से आनन्दित
होकर महासभा के साम्हने से चले गए,
कि हम उसके नाम के लिये निरादर
होने के योग्य तो ठहरे। ४२ और प्रति
दिन मन्दिर में और घर घर में उपदेश
करने, और इस बात का सुसमाचार
सुनाने से, कि यीशु ही मसीह है न रुके ॥

६ उन दिनो में जब चेले बहुत होते
जाते थे, तो यूनानी भाषा बोलनेवाले
इब्रानियों पर कुड़कुड़ाने लगे, कि प्रति
दिन की सेवकाई में हमारी विधवाओं
की सुधि नहीं ली जाती। २ तब उन
बारहों ने चेलों की मण्डली को अपने
पास बुलाकर कहा, यह ठीक नहीं कि हम
परमेश्वर का वचन छोड़कर खिलाने-
पिलाने की सेवा में रहें। ३ इसलिये,
हे भाइयो, अपने में से सात सुनाम पुरुषों
को जो पवित्र आत्मा और बुद्धि से
परिपूर्ण हों, चुन लो, कि हम उन्हें इस
काम पर ठहरा दें। ४ परन्तु हम तो
प्रार्थना में और वचन की सेवा में लगे
रहेंगे। ५ यह बात सारी मण्डली को
अच्छी लगी, और उन्हों ने स्तिफनुस नाम
एक पुरुष को जो विश्वास और पवित्र
आत्मा से परिपूर्ण था, और फिलिप्पुस
और प्रखुरुस और नीकानोर और तीमोन
और परमिनास और अन्ताकीवाला नीकु-
लाउस को जो यहूदी मत में आ गया था,
चुन लिया। ६ और इन्हें प्रेरितों के
साम्हने खड़ा किया और उन्हों ने प्रार्थना
करके उन पर हाथ रखे ॥

७ और परमेश्वर का वचन फैलता
गया और यरूशलेम में चेलों की गिनती
बहुत बढ़ती गई; और याजकों का
एक बड़ा समाज इस मत के आधीन हो
गया ॥

* यू० फट गए।

८ स्तिफनुस अनुग्रह और सामर्थ से
परिपूर्ण होकर लोगों मे बडे बड़े अद्भुत
काम और चिन्ह दिखाया करता था।
९ तब उस आराधनालय में से जो
लिबिरतीनो की कहलाती थी, और कुरेनी
और सिकन्दरिया और किलिकिया और
एशीया के लोगों में से कई एक उठकर
स्तिफनुस से वाद-विवाद करने लगे।
१० परन्तु उस ज्ञान और उस आत्मा का
जिस से वह बातें करता था, वे साम्हना
न कर सके। ११ इस पर उन्हों ने कई
लोगों को उभारा जो कहने लगे, कि हम
ने इस को मूसा और परमेश्वर के विरोध
में निन्दा की बातें कहते सुना है।
१२ और लोगो और प्राचीनो और
शास्त्रियो को भड़काकर चढ आए और
उसे पकड़कर महासभा मे ले आए।
१३ और झूठे गवाह खड़े किए, जिन्हो ने
कहा कि यह मनुष्य इस पवित्र स्थान
और व्यवस्था के विरोध में बोलना नही
छोडता। १४ क्योंकि हम ने उसे यह
कहते सुना है, कि यही यीशु नासरी इस
जगह को ढा देगा, और उन रीतो को
बदल डालेगा जो मूसा ने हमें सौंपी हैं।
१५ तब सब लोगो ने जो सभा मे बैठे
थे, उस की ओर ताककर उसका मुखड़ा
स्वर्गदूत का सा देखा॥

७ तब महायाजक ने कहा, क्या ये
बातें यो ही है? २ उस ने कहा; हे
भाइयो, और पितरो सुनो, हमारा पिता
इब्राहीम हारान मे बसने से पहिले जब
मिसुपुतामिया मे था; तो तेजोमय परमेश्वर
ने उसे दर्शन दिया। ३ और उस से
कहा कि तू अपने देश और अपने कुटुम्ब
से निकलकर उस देश मे चला जा, जिसे
मैं तुझे दिखाऊंगा। ४ तब वह कसदियों
के देश से निकलकर हारान में जा बसा;
और उसके पिता की मृत्यु के बाद पर-
मेश्वर ने उसको वहां से इस देश मे
लाकर बसाया जिस में अब तुम बसते हो।
५ और उसको कुछ मीरास बरन पैर
रखने भर की भी उस मे जगह न दी,
परन्तु प्रतिज्ञा की कि मै यह देश, तेरे
और तेरे बाद तेरे वंश के हाथ कर दूगा;
यद्यपि उस समय उसके कोई पुत्र भी
न था। ६ और परमेश्वर ने यों कहा;
कि तेरी सन्तान के लोग पराये देश में
परदेशी होंगे; और वे उन्हे दास बनाएंगे,
और चार सौ वर्ष तक दुख देंगे। ७ फिर
परमेश्वर ने कहा, जिस जाति के वे
दास होंगे, उस को मैं दण्ड दूगा; और
इस के बाद वे निकलकर इसी जगह मेरी
सेवा करेंगे। ८ और उस ने उस से
खतने की वाचा बान्धी, और इसी दशा में
इसहाक उस से उत्पन्न हुआ; और आठवें
दिन उसका खतना किया गया; और
इसहाक से याकूब और याकूब से बारह
कुलपति उत्पन्न हुए। ९ और कुलपतियों
ने यूसुफ से डाह करके उसे मिसर देश
जानेवालो के हाथ बेचा, परन्तु परमेश्वर
उसके साथ था। १० और उसे उसके
सब क्लेशों से छुड़ाकर मिसर के राजा
फिरौन के आगे अनुग्रह और बुद्धि दी,
और उस ने उसे मिसर पर और अपने
सारे घर पर हाकिम ठहराया। ११ तब
मिसर और कनान के सारे देश में अकाल
पडा; जिस से भारी क्लेश हुआ, और
हमारे बापदादो को अन्न नही मिलता
था। १२ परन्तु याकूब ने यह सुनकर,
कि मिसर में अनाज है, हमारे बापदादों
को पहिली बार भेजा। १३ और दूसरी

बार यूसुफ अपने भाइयों पर प्रगट हो
गया, और यूसुफ की जाति फिरौन को
मालूम हो गई। १४ तब यूसुफ ने अपने
पिता याकूब और अपने सारे कुटुम्ब को,
जो पछत्तर व्यक्ति थे, बुला भेजा।
१५ तब याकूब मिसर में गया; और वहा
वह और हमारे बापदादे मर गए।
१६ और वे शिकिम में पहुचाए जाकर
उस कब्र में रखे गए, जिसे इब्राहीम ने
चान्दी देकर शिकिम में हमोर की सन्तान
से मोल लिया था। १७ परन्तु जब उस
प्रतिज्ञा के पूरे होने का समय निकट
आया, जो परमेश्वर ने इब्राहीम से की
थी, तो मिसर में वे लोग बढ गए;
और बहुत हो गए। १८ जब तक कि
मिसर मे दूसरा राजा न हुआ जो यूसुफ
को नही जानता था। १९ उस ने हमारी
जाति से चतुराई करके हमारे बापदादो
के साथ यहा तक कुव्योहार किया, कि
उन्हें अपने बालको को फेक देना पडा
कि वे जीवित न रहें। २० उस समय
मूसा उत्पन्न हुआ जो बहुत ही सुन्दर
था; और वह तीन महीने तक अपने
पिता के घर में पाला गया। २१ परन्तु
जब फेंक दिया गया तो फिरौन की बेटी
ने उसे उठा लिया, और अपना पुत्र करके
पाला। २२ और मूसा को मिसरियो की
सारी विद्या पढ़ाई गई, और वह बातो
और कामो में सामर्थी था। २३ जब
वह चालीस वर्ष का हुआ, तो उसके
मन में आया कि मैं अपने इस्राएली
भाइयो से भेंट करूं। २४ और उस ने
एक व्यक्ति पर अन्याय होते देखकर, उसे
बचाया, और मिसरी को मारकर सताए
हुए का पलटा लिया। २५ उस ने सोचा,
कि मेरे भाई समझेंगे कि परमेश्वर मेरे
हाथों से उन का उद्धार करेगा, परन्तु
उन्हों ने न समझा। २६ दूसरे दिन जब
वे आपस में लड़ रहे थे, तो वह वहां
आ निकला*; और यह कहके उन्हें
मेल करने के लिये समझाया, कि हे
पुरुषो, तुम तो भाई भाई हो, एक दूसरे
पर क्यों अन्याय करते हो? २७ परन्तु
जो अपने पड़ोसी पर अन्याय कर रहा
था, उस ने उसे यह कहकर हटा दिया,
कि तुझे किस ने हम पर हाकिम और
न्यायी ठहराया है? २८ क्या जिस रीति
से तू ने कल मिसरी को मार डाला
मुझे भी मार डालना चाहता है?
२९ यह बात सुनकर. मूसा भागा;
और मिद्यान देश मे परदेशी होकर रहने
लगा: और वहा उसके दो पुत्र उत्पन्न
हुए। ३० जब पूरे चालीस वर्ष बीत
गए, तो एक स्वर्ग दूत ने सीनै पहाड़
के जगल में उसे जलती हुई झाड़ी की
ज्वाला मे दर्शन दिया। ३१ मूसा ने उस
दर्शन को देखकर अचम्भा किया, और
जब देखने के लिये पास गया, तो प्रभु
का यह शब्द हुआ। ३२ कि मै तेरे
बापदादों, इब्राहीम, इसहाक और याकूब
का परमेश्वर हूं: तब तो मूसा कांप
उठा, यहां तक कि उसे देखने का हियाव
न रहा। ३३ तब प्रभु ने उस से कहा;
अपने पावो से जूती उतार ले, क्योंकि
जिस जगह तू खड़ा है, वह पवित्र भूमि
है। ३४ मै ने सचमुच अपने लोगों की
दुर्दशा को जो मिसर में है, देखी है;
और उन की आह और उन का रोना सुन
लिया है; इसलिये उन्हें छुड़ाने के लिये
उतरा हूं। अब आ, मैं तुझे मिसर में

* यू० उन्हें दिखाई दिया।

भेजूगा। ३५ जिस मूसा को उन्हो ने
यह कहकर नकारा था कि तुझे किस ने
हम पर हाकिम और न्यायी ठहराया है;
उसी को परमेश्वर ने हाकिम और छुड़ाने-
वाला ठहराकर, उस स्वर्ग दूत के द्वारा
जिस ने उसे झाड़ी में दर्शन दिया था,
भेजा। ३६ यही व्यक्ति मिसर और
लाल समुद्र और जगल में चालीस वर्ष
तक अद्भुत काम और चिन्ह दिखा दिखाकर
उन्हे निकाल लाया। ३७ यह वही मूसा
है, जिस ने इस्राएलियों से कहा; कि
परमेश्वर तुम्हारे भाइयों में से तुम्हारे
लिये मुझ सा एक भविष्यद्वक्ता उठाएगा।
३८ यह वही है, जिस ने जगल मे
कलीसिया के बीच उस स्वर्गदूत के साथ
सीनै पहाड पर उस से बाते की, और
हमारे बापदादो के साथ था: उसी को
जीवित वचन मिले, कि हम तक पहुचाए।
३९ परन्तु हमारे बापदादो ने उस की
मानना न चाहा, बरन उसे हटाकर अपने
मन मिसर की ओर फेरे। ४० और
हारून से कहा, हमारे लिये ऐसे देवता
बना, जो हमारे आगे आगे चले, क्योकि
यह मूसा जो हमें मिसर देश से निकाल
लाया, हम नही जानते उसे क्या हुआ?
४१ उन दिनों मे उन्हो ने एक बछडा
बनाकर, उस की मूरत के आगे बलि
चढ़ाया; और अपने हाथो के कामो मे
मगन होने लगे। ४२ सो परमेश्वर ने
मुंह मोडकर उन्हे छोड दिया, कि आकाश-
गण पूजे; जैसा भविष्यद्वक्ताओ की
पुस्तक मे लिखा है, कि हे इस्राएल के
घराने, क्या तुम जंगल में चालीस वर्ष
तक पशुबलि और अन्नबलि मुझ ही
को चढाते रहे? ४३ और तुम मोलेक
के तम्बू और रिफान देवता के तारे को
लिए फिरते थे; अर्थात् उन आकारों को
जिन्हे तुम ने दण्डवत करने के लिये
बनाया था: सो मैं तुम्हें बाबुल के परे
ले जाकर बसाऊंगा। ४४ साक्षी का तम्बू
जगल में हमारे बापदादों के बीच में
था; जैसा उस ने ठहराया, जिस ने
मूसा से कहा; कि जो आकर तू ने देखा
है, उसके अनुसार इसे बना। ४५ उसी
तम्बू को हमारे बापदादे पूर्वकाल से
पाकर यहोशू के साथ यहां ले आए;
जिस समय कि उन्हों ने उन अन्यजातियों
का अधिकार पाया, जिन्हे परमेश्वर ने
हमारे बापदादो के साम्हने से निकाल
दिया; और वह दाऊद के समय तक रहा।
४६ उस पर परमेश्वर ने अनुग्रह किया,
सो उस ने बिनती की, कि मैं याकूब
के परमेश्वर के लिये निवास स्थान
ठहराऊ। ४७ परन्तु सुलैमान ने उसके
लिये घर बनाया। ४८ परन्तु परम प्रधान
हाथ के बनाए घरों में नही रहता, जैसा
कि भविष्यद्वक्ता ने कहा। ४९ कि प्रभु
कहता है, स्वर्ग मेरा सिहासन और पृथ्वी
मेरे पावो तले की पीढी है, मेरे लिये
तुम किस प्रकार का घर बनाओगे?
और मेरे विश्राम का कौन सा स्थान
होगा? ५० क्या ये सब वस्तुएं मेरे हाथ
की बनाई नही?

हे हठीले, और मन और कान के
खतनारहित लोगो, तुम सदा पवित्र आत्मा
का साम्हना करते हो। ५१ जैसा तुम्हारे
बापदादे करते थे, वैसे ही तुम भी करते
हो। ५२ भविष्यद्वक्ताओं में से किस
को तुम्हारे बापदादों ने नही सताया,
और उन्हों ने उस धर्मी के आगमन का
पूर्वकाल से सन्देश देनेवालों को मार डाला,
और अब तुम भी उसके पकड़वानेवाले

और मार डालनेवाले हुए। ५३ तुम ने
स्वर्गदूतों के द्वारा ठहराई हुई व्यवस्था तो
पाई, परन्तु उसका पालन नहीं किया ॥
५४ ये बातें सुनकर वे जल गए*
और उस पर दांत पीसने लगे। ५५ परन्तु
उस ने पवित्र आत्मा से परिपूर्ण होकर
स्वर्ग की ओर देखा और परमेश्वर की
महिमा को और यीशु को परमेश्वर की
दहिनी ओर खड़ा देखकर। ५६ कहा;
देखो, मैं स्वर्ग को खुला हुआ, और मनुष्य
के पुत्र को परमेश्वर की दहिनी ओर
खडा हुआ देखता हू। ५७ तब उन्हो ने
बड़े शब्द से चिल्लाकर कान बन्द कर
लिए, और एक चित्त होकर उस पर
झपटे। ५८ और उसे नगर के बाहर
निकालकर पत्थरवाह करने लगे, और
गवाहों ने अपने कपड़े शाऊल नाम एक
जवान के पांवों के पास उतार रखे।
५९ और वे स्तिफनुस को पत्थरवाह करते
रहे, और वह यह कहकर प्रार्थना करता
रहा; कि हे प्रभु यीशु, मेरी आत्मा
को ग्रहण कर। ६० फिर घुटने टेककर
ऊंचे शब्द से पुकारा, हे प्रभु, यह पाप
उन पर मत लगा, और यह कहकर सो
गया : और शाऊल उसके बध में सहमत
था ॥

८. उसी दिन यरूशलेम की कलीसिया
पर बड़ा उपद्रव होने लगा और
प्रेरितों को छोड़ सब के सब यहूदिया और
सामरिया देशों मे तित्तर बित्तर हो गए।
२ और भक्तों ने स्तिफनुस को कब्र में
रखा; और उसके लिये बड़ा विलाप
किया। ३ शाऊल कलीसिया को उजाड़
रहा था; और घर घर घुसकर पुरुषों और
स्त्रियों को घसीट घसीटकर बन्दीगृह में
डालता था ॥
४ जो तित्तर बित्तर हुए थे, वे
सुसमाचार सुनाते हुए फिरे। ५ और
फिलिप्पुस सामरिया नगर में जाकर
लोगो में मसीह का प्रचार करने लगा।
६ और जो बातें फिलिप्पुस ने कही उन्हे
लोगो ने सुनकर और जो चिन्ह वह
दिखाता था उन्हे देख देखकर, एक चित्त
होकर मन लगाया। ७ क्योंकि बहुतो मे से
अशुद्ध आत्माए बडे शब्द से चिल्लाती हुई
निकल गईं, और बहुत से झोले के मारे
हुए और लगडे भी अच्छे किए गए।
८ और उस नगर में बड़ा आनन्द हुआ ॥
९ इस से पहिले उस नगर में शमौन
नाम एक मनुष्य था, जो टोना करके
सामरिया के लोगों को चकित करता और
अपने आप को कोई बडा पुरुष बनाता
था। १० और सब छोटे से बडे तक उसे
मान कर कहते थे, कि यह मनुष्य परमेश्वर
की वह शक्ति है, जो महान कहलाती
है। ११ उस ने बहुत दिनों से उन्हें
अपने टोने के कामों से चकित कर रखा
था, इसी लिये वे उस को बहुत मानते थे।
१२ परन्तु जब उन्हों ने फिलिप्पुस की
प्रतीति की जो परमेश्वर के राज्य और
यीशु के नाम का सुसमाचार सुनाता था
तो लोग, क्या पुरुष, क्या स्त्री बपतिस्मा
लेने लगे। १३ तब शमौन ने आप भी
प्रतीति की और बपतिस्मा लेकर फिलिप्पुस
के साथ रहने लगा और चिन्ह और बड़े
बडे सामर्थ के काम होते देखकर चकित
होता था ॥
१४ जब प्रेरितों ने जो यरूशलेम मे
थे सुना कि सामरियों ने परमेश्वर का
वचन मान लिया है तो पतरस और

* यू० मन में फट गए।

यूहन्ना को उन के पास भेजा। १५ और
उन्हों ने जाकर उन के लिये प्रार्थना की
कि पवित्र आत्मा पाए। १६ क्योंकि वह
अब तक उन में से किसी पर न उतरा
था, उन्हो ने तो केवल प्रभु यीशु के नाम में
बपतिस्मा लिया था। १७ तब उन्हों ने
उन पर हाथ रखे और उन्हो ने पवित्र
आत्मा पाया। १८ जब शमौन ने देखा
कि प्रेरितो के हाथ रखने से पवित्र आत्मा
दिया जाता है, तो उन के पास रुपये
लाकर कहा। १९ कि यह अधिकार मुझे
भी दो, कि जिस किसी पर हाथ रखूं,
वह पवित्र आत्मा पाए। २० पतरस ने
उस से कहा; तेरे रुपये तेरे साथ नाश
हो, क्योंकि तू ने परमेश्वर का दान
रुपयों से मोल लेने का विचार किया।
२१ इस बात में न तेरा हिस्सा है, न
बांटा, क्योंकि तेरा मन परमेश्वर के आगे
सीधा नही। २२ इसलिये अपनी इस
बुराई से मन फिराकर प्रभु से प्रार्थना कर,
सम्भव है तेरे मन का विचार क्षमा किया
जाए। २३ क्योंकि मैं देखता हूं, कि तू
पित्त की सी कड़वाहट और अधर्म के
बन्धन में पड़ा है। २४ शमौन ने उत्तर
दिया, कि तुम मेरे लिये प्रभु से प्रार्थना
करो कि जो बातें तुम ने कहीं, उन में से
कोई मुझ पर न आ पड़े॥

२५ सो वे गवाही देकर और प्रभु
का वचन सुनाकर, यरूशलेम को लौट
गए, और सामरियों के बहुत गावो में
सुसमाचार सुनाते गए॥

२६ फिर प्रभु के एक स्वर्गदूत ने
फिलिप्पुस से कहा; उठकर दक्खिन की
ओर उस मार्ग पर जा, जो यरूशलेम से
अज्जाह को जाता है, और जंगल में है।
२७ वह उठकर चल दिया, और देखो,
कूश देश का एक मनुष्य आ रहा था
जो खोजा और कूशियों की रानी कन्दाके
का मन्त्री और खजांची था, और भजन
करने को यरूशलेम आया था। २८ और
वह अपने रथ पर बैठा हुआ था, और
यशायाह भविष्यद्वक्ता की पुस्तक पढ़ता
हुआ लौटा जा रहा था। २९ तब आत्मा
ने फिलिप्पुस से कहा, निकट जाकर इस
रथ के साथ हो ले। ३० फिलिप्पुस ने
उस ओर दौड़कर उसे यशायाह भविष्यद्-
वक्ता की पुस्तक पढ़ते हुए सुना, और
पूछा, कि तू जो पढ रहा है क्या उसे
समझता भी है? ३१ उस ने कहा, जब
तक कोई मुझे न समझाए तो मैं क्योंकर
समझूं? और उस ने फिलिप्पुस से
बिनती की, कि चढ़कर मेरे पास बैठ।
३२ पवित्र शास्त्र का जो अध्याय वह पढ
रहा था, वह यह था; कि वह भेड़ की
नाई बध होने को पहुंचाया गया, और
जैसा मेम्ना अपने ऊन कतरनेवालों के
साम्हने चुपचाप रहता है, वैसे ही उस ने
भी अपना मुह न खोला। ३३ उस की
दीनता मे उसका न्याय होने नही पाया,
और उसके समय के लोगो* का वर्णन
कौन करेगा, क्योंकि पृथ्वी से उसका प्राण
उठाया जाता है। ३४ इस पर खोजे ने
फिलिप्पुस से पूछा; मे तुझ से बिनती
करता हू, यह बता कि भविष्यद्वक्ता यह
किस के विषय में कहता है, अपने या
किसी दूसरे के विषय में। ३५ तब
फिलिप्पुस ने अपना मुह खोला, और इसी
शास्त्र से आरम्भ करके उसे यीशु का
सुसमाचार सुनाया। ३६ मार्ग में चलते
चलते वे किसी जल की जगह पहुंचे, तब

* या पीढी।

खोजे ने कहा, देख यहां जल है, अब
मुझे बपतिस्मा लेने में क्या रोक है।
३७ फिलिप्पुस ने कहा, यदि तू सारे मन
से विश्वास करता है तो हो सकता है:
उस ने उत्तर दिया मैं विश्वास करता
हूं कि यीशु मसीह परमेश्वर का पुत्र है।
३८ तब उस ने रथ खड़ा करने की आज्ञा
दी, और फिलिप्पुस और खोजा दोनों
जल में उतर पड़े, और उस ने उसे
बपतिस्मा दिया। ३९ जब वे जल में से
निकलकर ऊपर आए, तो प्रभु का आत्मा
फिलिप्पुस को उठा ले गया, सो खोजे ने
उसे फिर न देखा, और वह आनन्द करता
हुआ अपने मार्ग चला गया। ४० और
फिलिप्पुस अशदोद में आ निकला, और
जब तक कैसरिया में न पहुंचा, तब तक
नगर नगर सुसमाचार सुनाता गया॥

९ और शाऊल जो अब तक प्रभु के
चेलों को धमकाने और घात करने
की धुन में था, महायाजक के पास गया।
२ और उस से दमिश्क की आराधनालयों
के नाम पर इस अभिप्राय की चिट्ठियां
मांगी, कि क्या पुरुष, क्या स्त्री, जिन्हें
वह इस पंथ पर पाए उन्हें बान्धकर यरू-
शलेम में ले आए। ३ परन्तु चलते चलते
जब वह दमिश्क के निकट पहुंचा, तो
एकाएक आकाश से उसके चारों ओर
ज्योति चमकी। ४ और वह भूमि पर
गिर पड़ा, और यह शब्द सुना, कि हे
शाऊल, हे शाऊल, तू मुझे क्यों सताता
है? ५ उस ने पूछा; हे प्रभु, तू कौन है?
उस ने कहा; मैं यीशु हूं; जिसे तू सताता
है। ६ परन्तु अब उठकर नगर में जा,
और जो तुझे करना है, वह तुझ से कहा
जाएगा। ७ जो मनुष्य उसके साथ थे,
वे चुपचाप रह गए; क्योंकि शब्द तो
सुनते थे, परन्तु किसी को देखते न थे।
८ तब शाऊल भूमि पर से उठा, परन्तु
जब आंखें खोलीं तो उसे कुछ दिखाई न
दिया और वे उसका हाथ पकड़के दमिश्क
में ले गए। ९ और वह तीन दिन तक न
देख सका, और न खाया और न पीया॥

१० दमिश्क में हनन्याह नाम एक
चेला था, उस से प्रभु ने दर्शन में कहा,
हे हनन्याह! उस ने कहा, हां, प्रभु।
११ तब प्रभु ने उस से कहा, उठकर उस
गली में जा जो सीधी कहलाती है, और
यहूदा के घर में शाऊल नाम एक तारसी
को पूछ ले, क्योंकि देख, वह प्रार्थना कर
रहा है। १२ और उस ने हनन्याह नाम
एक पुरुष को भीतर आते, और अपने
ऊपर हाथ रखते देखा है; ताकि फिर से
दृष्टि पाए। १३ हनन्याह ने उत्तर दिया,
कि हे प्रभु, मैं ने इस मनुष्य के विषय में
बहुतों से सुना है, कि इस ने यरूशलेम में
तेरे पवित्र लोगों के साथ बड़ी बड़ी
बुराइयां की हैं। १४ और यहां भी इस
को महायाजकों की ओर से अधिकार
मिला है, कि जो लोग तेरा नाम लेते
हैं, उन सब को बान्ध ले। १५ परन्तु
प्रभु ने उस से कहा, कि तू चला जा;
क्योंकि यह, तो अन्यजातियों और राजाओं,
और इस्राएलियों के साम्हने मेरा नाम
प्रगट करने के लिये मेरा चुना हुआ पात्र
है। १६ और मैं उसे बताऊंगा, कि मेरे
नाम के लिये उसे कैसा कैसा दुख उठाना
पड़ेगा। १७ तब हनन्याह उठकर उस
घर में गया, और उस पर अपना हाथ
रखकर कहा, हे भाई शाऊल, प्रभु, अर्थात्
यीशु, जो उस रास्ते में, जिस से तू आया
तुझे दिखाई दिया था, उसी ने मुझे भेजा

है, कि तू फिर दृष्टि पाए और पवित्र
आत्मा से परिपूर्ण हो जाए। १८ और
तुरन्त उस की आंखों से छिलके से गिरे,
और वह देखने लगा और उठकर बपतिस्मा
लिया; फिर भोजन करके बल पाया॥
१९ और वह कई दिन उन चेलो के
साथ रहा जो दमिश्क मे थे। २० और
वह तुरन्त आराधनालयो में यीशु का
प्रचार करने लगा, कि वह परमेश्वर का
पुत्र है। २१ और सब सुननेवाले चकित
होकर कहने लगे, क्या यह वही व्यक्ति
नही है जो यरूशलेम मे उन्हें जो इस
नाम को लेते थे नाश करता था, और
यहा भी इसी लिये आया था, कि उन्हे
बान्धकर महायाजको के पास ले जाए?
२२ परन्तु शाऊल और भी सामर्थी होता
गया, और इस बात का प्रमाण दे देकर
कि मसीह यही है, दमिश्क के रहनेवाले
यहूदियों का मुह बन्द करता रहा॥
२३ जब बहुत दिन बीत गए, तो
यहूदियो ने मिलकर उसके मार डालने की
युक्ति निकाली। २४ परन्तु उन की युक्ति
शाऊल को मालूम हो गई: वे तो उसके
मार डालने के लिये रात दिन फाटकों पर
लगे रहे थे। २५ परन्तु रात को उसके
चेलो ने उसे लेकर टोकरे मे बैठाया,
और शहरपनाह पर से लटकाकर उतार
दिया॥
२६ यरूशलेम में पहुचकर उस ने चेलो
के साथ मिल जाने का उपाय किया:
परन्तु सब उस से डरते थे, क्योंकि उन को
प्रतीति न होता था, कि वह भी चेला
है। २७ परन्तु बरनबा उसे अपने साथ
प्रेरितो के पास ले जाकर उन से कहा,
कि इस ने किस रीति से मार्ग मे प्रभु को
देखा, और उस ने इस से बातें कीं; फिर
दमिश्क में इस ने कैसे हियाव से यीशु
के नाम मे प्रचार किया। २८ वह उन के
साथ यरूशलेम में आता जाता रहा।
२९ और निधड़क होकर प्रभु के नाम से
प्रचार करता था: और यूनानी भाषा
बोलनेवाले यहूदियो के साथ बातचीत
और वाद-विवाद करता था; परन्तु वे
उसके मार डालने का यत्न करने लगे।
३० यह जानकर भाई उसे कैसरिया में ले
आए, और तरसुस को भेज दिया॥
३१ सो सारे यहूदिया, और गलील,
और सामरिया मे कलीसिया को चैन
मिला, और उसकी उन्नति होती गई;
और वह प्रभु के भय और पवित्र आत्मा की
शान्ति मे चलती और बढती जाती थी॥
३२ और ऐसा हुआ कि पतरस हर
जगह फिरता हुआ, उन पवित्र लोगो के
पास भी पहुचा, जो लुद्दा में रहते थे।
३३ वहा उसे ऐनियास नाम झोले का
मारा हुआ एक मनुष्य मिला, जो आठ
वर्ष से खाट पर पडा था। ३४ पतरस ने
उस से कहा; हे ऐनियास! यीशु मसीह
तुझे चंगा करता है; उठ, अपना, बिछौना
बिछा, तब वह तुरन्त उठ खडा हुआ।
३५ और लुद्दा और शारोन के सब रहने-
वाले उसे देखकर प्रभु की ओर फिरे॥
३६ याफा में तबीता अर्थात् दोरकास*
नाम एक विश्वासिनी रहती थी, वह बहुतेरे
भले भले काम और दान किया करती
थी। ३७ उन्ही दिनो में वह बीमार
होकर मर गई; और उन्हों ने उसे नहला-
कर अटारी पर रख दिया। ३८ और इस-
लिये कि लुद्दा याफा के निकट था, चेलों
ने यह सुनकर कि पतरस वहा है दो

* अर्थात् हिरनी।

मनुष्य भेजकर उस से बिनती की कि
हमारे पास आने में देर न कर। ३९ तब
पतरस उठकर उन के साथ हो लिया,
और जब पहुंच गया, तो वे उसे उस
अटारी पर ले गए; और सब विधवाएं
रोती हुई उसके पास आ खड़ी हुईं:
और जो कुरते और कपडे दोरकास ने
उन के साथ रहते हुए बनाए थे, दिखाने
लगीं। ४० तब पतरस ने सब को बाहर
कर दिया, और घुटने टेककर प्रार्थना की;
और लोथ की ओर देखकर कहा; हे
तबीता उठ: तब उस ने अपनी आंखें खोल
दी; और पतरस को देखकर उठ बैठी।
४१ उस ने हाथ देकर उसे उठाया,
और पवित्र लोगों और विधवाओं को
बुलाकर उसे जीवित और जागृत दिखा
दिया। ४२ यह बात सारे याफा में फैल
गई: और बहुतेरो ने प्रभु पर विश्वास
किया। ४३ और पतरस याफा में शमौन
नाम किसी चमडे के धन्धा करनेवाले के
यहां बहुत दिन तक रहा॥

१० कैसरिया में कुरनेलियुस नाम
एक मनुष्य था, जो इतालियानी
नाम पलटन का सूबेदार था। २ वह
भक्त था, और अपने सारे घराने समेत
परमेश्वर से डरता था, और यहूदी लोगों *
को बहुत दान देता, और बराबर पर-
मेश्वर से प्रार्थना करता था। ३ उस ने
दिन के तीसरे पहर के निकट दर्शन में
स्पष्ट रूप से देखा, कि परमेश्वर का एक
स्वर्गदूत मेरे पास भीतर आकर कहता
है; कि हे कुरनेलियुस। ४ उस ने उसे
ध्यान से देखा; और डरकर कहा; हे प्रभु
क्या है? उस ने उस से कहा, तेरी
प्रार्थनाएं और तेरे दान स्मरण के लिये
परमेश्वर के साम्हने पहुंचे हैं। ५ और
अब याफा में मनुष्य भेजकर शमौन को,
जो पतरस कहलाता है, बुलवा ले।
६ वह शमौन चमड़े के धन्धा करनेवाले
के यहां पाहुन है, जिस का घर समुद्र के
किनारे है। ७ जब वह स्वर्गदूत जिस ने
उस से बातें की थी चला गया, तो उस ने
दो सेवक, और जो उसके पास उपस्थित
रहा करते थे उन में से एक भक्त सिपाही
को बुलाया। ८ और उन्हें सब बातें
बताकर याफा को भेजा॥

९ दूसरे दिन, जब वे चलते चलते
नगर के पास पहुंचे, तो दो पहर के निकट
पतरस कोठे पर प्रार्थना करने चढ़ा।
१० और उसे भूख लगी, और कुछ
खाना चाहता था; परन्तु जब वे तैयार
कर रहे थे, तो वह बेसुध हो गया।
११ और उस ने देखा, कि आकाश खुल
गया; और एक पात्र, बड़ी चादर के
समान चारों कोनो से लटकता हुआ,
पृथ्वी की ओर उतर रहा है। १२ जिस में
पृथ्वी के सब प्रकार के चौपाए और
रेंगनेवाले जन्तु और आकाश के पक्षी थे।
१३ और उसे एक ऐसा शब्द सुनाई
दिया, कि हे पतरस उठ, मार और खा।
१४ परन्तु पतरस ने कहा, नही प्रभु,
कदापि नही; क्योंकि मैं ने कभी कोई
अपवित्र या अशुद्ध वस्तु नही खाई है।
१५ फिर दूसरी बार उसे शब्द सुनाई
दिया, कि जो कुछ परमेश्वर ने शुद्ध
ठहराया है, उसे तू अशुद्ध मत कह।
१६ तीन बार ऐसा ही हुआ; तब तुरन्त
वह पात्र आकाश पर उठा लिया गया॥

१७ जब पतरस अपने मन में दुबधा
कर रहा था, कि यह दर्शन जो मैं ने

* यू० समाज या प्रजा।

देखा क्या है, तो देखो, वे मनुष्य जिन्हें
कुरनेलियुस ने भेजा था, शमौन के घर
का पता लगाकर डेवढ़ी पर आ खड़े
हुए। १८ और पुकारकर पूछने लगे,
क्या शमौन जो पतरस कहलाता है, यहीं
पाहुन है? १९ पतरस तो उस दर्शन
पर सोच ही रहा था, कि आत्मा ने
उस से कहा, देख, तीन मनुष्य तेरी खोज
में हैं। २० सो उठकर नीचे जा, और
बेखटके उन के साथ हो ले; क्योंकि मैं
ही ने उन्हें भेजा है। २१ तब पतरस ने
उतरकर उन मनुष्यों से कहा; देखो,
जिसकी खोज तुम कर रहे हो, वह मैं ही
हूं; तुम्हारे आने का क्या कारण है?
२२ उन्हों ने कहा; कुरनेलियुस सूबेदार
जो धर्मी और परमेश्वर से डरनेवाला और
सारी यहूदी जाति में सुनामी मनुष्य है,
उस ने एक पवित्र स्वर्गदूत से यह चितावनी
पाई है, कि तुझे अपने घर बुलाकर तुझ से
वचन सुने। २३ तब उस ने उन्हें भीतर
बुलाकर उन की पहुनाई की॥

और दूसरे दिन, वह उनके साथ
गया; और याफा के भाइयों में से कई
उसके साथ हो लिए। २४ दूसरे दिन वे
कैसरिया में पहुंचे, और कुरनेलियुस
अपने कुटुम्बियों और प्रिय मित्रों को
इकट्ठे करके उन की बाट जोह रहा था।
२५ जब पतरस भीतर आ रहा था, तो
कुरनेलियुस ने उस से भेंट की, और
पांवों पड़के प्रणाम किया। २६ परन्तु
पतरस ने उसे उठाकर कहा, खड़ा हो, मैं
भी तो मनुष्य हूं। २७ और उसके साथ
बातचीत करता हुआ भीतर गया, और
बहुत से लोगों को इकट्ठे देखकर।
२८ उन से कहा, तुम जानते हो, कि
अन्यजाति की संगति करना या उसके
यहां जाना यहूदी के लिये अधर्म है,
परन्तु परमेश्वर ने मुझे बताया है, कि
किसी मनुष्य को अपवित्र या अशुद्ध न
कहूं। २९ इसी लिये मैं जब बुलाया
गया; तो बिना कुछ कहे चला आया:
अब मैं पूछता हूं कि मुझे किस काम के
लिये बुलाया गया है? ३० कुरनेलियुस ने
कहा; कि इस घड़ी पूरे चार दिन हुए,
कि मैं अपने घर में तीसरे पहर को
प्रार्थना कर रहा था; कि देखो, एक
पुरुष चमकीला वस्त्र पहिने हुए, मेरे
साम्हने आ खड़ा हुआ। ३१ और कहने
लगा, हे कुरनेलियुस, तेरी प्रार्थना सुन
ली गई, और तेरे दान परमेश्वर के
साम्हने स्मरण किए गए हैं। ३२ इस-
लिये किसी को याफा भेजकर शमौन को
जो पतरस कहलाता है, बुला; वह समुद्र
के किनारे शमौन चमड़े के धन्धा करने-
वाले के घर में पाहुन है। ३३ तब मैं ने
तुरन्त तेरे पास लोग भेजे, और तू ने
भला किया, जो आ गया: अब हम सब
यहां परमेश्वर के साम्हने हैं, ताकि जो
कुछ परमेश्वर ने तुझ से कहा है उसे
सुनें। ३४ तब पतरस ने मुह खोलकर
कहा;

३५ अब मुझे निश्चय हुआ, कि
परमेश्वर किसी का पक्ष नहीं करता,
बरन हर जाति में जो उस से डरता
और धर्म के काम करता है, वह उसे
भाता है। ३६ जो वचन उस ने इस्राएलियों
के पास भेजा, जब कि उस ने यीशु
मसीह के द्वारा (जो सब का प्रभु है)
शान्ति का सुसमाचार सुनाया। ३७ वह
बात तुम जानते हो जो यूहन्ना के बपतिस्मा
के प्रचार के बाद गलील से आरम्भ
करके सारे यहूदिया में फैल गई। ३८ कि

परमेश्वर ने किस रीति से यीशु नासरी
को पवित्र आत्मा और सामर्थ से अभिषेक
किया : वह भलाई करता, और सब को
जो शैतान* के सताए हुए थे, अच्छा
करता फिरा, क्योंकि परमेश्वर उसके
साथ था। ३६ और हम उन सब कामो
के गवाह हैं; जो उस ने यहूदिया के देश
और यरूशलेम मे भी किए, और उन्हो ने
उसे काठ पर लटकाकर मार डाला।
४० उस को परमेश्वर ने तीसरे दिन
जिलाया, और प्रगट भी कर दिया है।
४१ सब लोगो को नही बरन उन गवाहो
को जिन्हें परमेश्वर ने पहिले से चुन लिया
था, अर्थात् हमको जिन्हो ने उसके मरे
हुओं में से जी उठने के बाद उसके साथ
खाया पीया। ४२ और उस ने हमें
आज्ञा दी, कि लोगों मे प्रचार करो;
और गवाही दो, कि यह वही है; जिसे
परमेश्वर ने जीवतो और मरे हुओ का
न्यायी ठहराया है। ४३ उस की सब
भविष्यद्वक्ता गवाही देते हैं, कि जो कोई
उस पर विश्वास करेगा, उस को उसके
नाम के द्वारा पापो की क्षमा मिलेगी॥

४४ पतरस ये बातें कह ही रहा था,
कि पवित्र आत्मा वचन के सब सुननेवालों
पर उतर आया। ४५ और जितने खतना
किए हुए विश्वासी पतरस के साथ
आए थे, वे सब चकित हुए कि अन्य-
जातियों पर भी पवित्र आत्मा का दान
उंडेला† गया है। ४६ क्योंकि उन्हों ने
उन्हें भांति भांति की भाषा बोलते और
परमेश्वर की बड़ाई करते सुना। ४७ इस
पर पतरस ने कहा; क्या कोई जल की
रोक कर सकता है, कि ये बपतिस्मा न
पाए, जिन्हो ने हमारी नाईं पवित्र आत्मा
पाया है? ४८ और उस ने आज्ञा दी कि
उन्हें यीशु मसीह के नाम में बपतिस्मा
दिया जाए. तब उन्हो ने उस से बिनती
की कि कुछ दिन हमारे साथ रह॥

११ और प्रेरितों और भाइयो ने
जो यहूदिया मे थे सुना, कि
अन्यजातियो ने भी परमेश्वर का वचन
मान लिया है। २ और जब पतरस
यरूशलेम मे आया, तो खतना किए हुए
लोग उस से वाद-विवाद करने लगे।
३ कि तू ने खतनारहित लोगो के यहा
जाकर उन के साथ खाया। ४ तब
पतरस ने उन्हे आरम्भ से क्रमानुसार
कह सुनाया; ५ कि मै याफा नगर मे
प्रार्थना कर रहा था, और बेसुध होकर
एक दर्शन देखा, कि एक पात्र, बड़ी
चादर के समान चारो कोनो से लटकाया
हुआ, आकाश से उतरकर मेरे पास
आया। ६ जब मै ने उस पर ध्यान
किया, तो पृथ्वी के चौपाए और बनपशु
और रेंगनेवाले जन्तु और आकाश के
पक्षी देखे। ७ और यह शब्द भी सुना
कि हे पतरस उठ मार और खा। ८ मैं ने
कहा, नही प्रभु, नहीं, क्योंकि कोई अपवित्र
या अशुद्ध वस्तु मेरे मुह में कभी नही
गई। ९ इस के उत्तर में आकाश से
दूसरी बार शब्द हुआ, कि जो कुछ
परमेश्वर ने शुद्ध ठहराया है, उसे अशुद्ध
मत कह। १० तीन बार ऐसा ही हुआ,
तब सब कुछ फिर आकाश पर खींच
लिया गया। ११ और देखो, तुरन्त तीन
मनुष्य जो कैसरिया से मेरे पास भेजे
गए थे, उस घर पर जिस में हम थे,
आ खड़े हुए। १२ तब आत्मा ने मुझ से

* यू० इब्लीस। † यू० बहाया।

उन के साथ बेखटके हो लेने को कहा,
और ये छः भाई भी मेरे साथ हो लिए;
और हम उस मनुष्य के घर मे गए।
१३ और उस ने बताया, कि मैं ने एक
स्वर्गदूत को अपने घर मे खडा देखा,
जिस ने मुझ से कहा, कि याफा में मनुष्य
भेजकर शमौन को जो पतरस कहलाता
है, बुलवा ले। १४ वह तुम से ऐसी
बातें कहेगा, जिन के द्वारा तू और तेरा
सारा घराना उद्धार पाएगा। १५ जब मै
बातें करने लगा, तो पवित्र आत्मा उन
पर उसी रीति से उतरा, जिस रीति से
आरम्भ में हम पर उतरा था। १६ तब
मुझे प्रभु का वह वचन स्मरण आया,
जो उस ने कहा; कि यूहन्ना ने तो पानी से
बपतिस्मा दिया, परन्तु तुम पवित्र आत्मा से
बपतिस्मा पाओगे। १७ सो जब कि
परमेश्वर ने उन्हे भी वही दान दिया,
जो हमे प्रभु यीशु मसीह पर विश्वास
करने से मिला था; तो मै कौन था जो
परमेश्वर को रोक सकता? १८ यह
सुनकर, वे चुप रहे, और परमेश्वर की
बड़ाई करके कहने लगे, तब तो परमेश्वर
ने अन्यजातियों को भी जीवन के लिये
मन फिराव का दान दिया है॥

१९ सो जो लोग उस क्लेश के मारे
जो स्तिफनुस के कारण पडा था, तित्तर
बित्तर हो गए थे, वे फिरते फिरते फीनीके
और कुप्रुस और अन्ताकिया में पहुचे;
परन्तु यहूदियों को छोड़ किसी और को
वचन न सुनाते थे। २० परन्तु उन मे से
कितने कुप्रुसी और कुरेनी थे, जो अन्ता-
किया में आकर यूनानियों को भी प्रभु
यीशु के सुसमाचार की बातें सुनाने लगे।
२१ और प्रभु का हाथ उन पर था,
और बहुत लोग विश्वास करके प्रभु की
ओर फिरे। २२ तब उन की चर्चा
यरूशलेम की कलीसिया के सुनने में
आई, और उन्हो ने बरनबास को अन्ता-
किया भेजा। २३ वह वहा पहुचकर, और
परमेश्वर के अनुग्रह को देखकर आनन्दित
हुआ; और सब को उपदेश दिया कि
तन मन लगाकर प्रभु से लिपटे रहो।
२४ क्योंकि वह एक भला मनुष्य था;
और पवित्र आत्मा और विश्वास से
परिपूर्ण था: और और बहुत से लोग
प्रभु में आ मिले। २५ तब वह शाऊल को
ढूंढने के लिये तरसुस को चला गया।
२६ और जब उस से मिला तो उसे
अन्ताकिया मे लाया, और ऐसा हुआ कि
वे एक वर्ष तक कलीसिया के साथ मिलते
और बहुत लोगो को उपदेश देते रहे,
और चेले सब से पहिले अन्ताकिया ही में
मसीही कहलाए॥

२७ उन्ही दिनों मे कई भविष्यद्वक्ता
यरूशलेम से अन्ताकिया में आए। २८ उन
में से अगबुस नाम एक ने खड़े होकर
आत्मा की प्रेरणा से यह बताया, कि
सारे जगत में बड़ा अकाल पडेगा, और
वह अकाल क्लौदियुस के समय मे पड़ा।
२९ तब चेलो ने ठहराया, कि हर एक
अपनी अपनी पूंजी के अनुसार यहूदिया में
रहनेवाले भाइयो की सेवा के लिये कुछ
भेजे। ३० और उन्हों ने ऐसा ही किया;
और बरनबास और शाऊल के हाथ
प्राचीनो * के पास कुछ भेज दिया॥

१२ उस समय हेरोदेस राजा ने
कलीसिया के कई एक व्यक्तियों
को दुःख देने के लिये उन पर हाथ डाले।
२ उस ने यूहन्ना के भाई याकूब को

* या प्रिसबुतिरों।

तलवार से मरवा डाला। ३ और जब
उस ने देखा, कि यहूदी लोग इस से
आनन्दित होते हैं, तो उस ने पतरस को
भी पकड़ लिया: वे दिन अखमीरी रोटी
के दिन थे। ४ और उस ने उसे पकड़
के बन्दीगृह में डाला, और रखवाली के
लिये, चार चार सिपाहियो के चार
पहरों मे रखा: इस मनसा से कि फसह
के बाद उसे लोगो के साम्हने लाए।
५ सो बन्दीगृह मे पतरस की रखवाली
हो रही थी; परन्तु कलीसिया उसके
लिये लौ लगाकर परमेश्वर से प्रार्थना
कर रही थी। ६ और जब हेरोदेस उसे
उन के साम्हने लाने को था, तो उसी
रात पतरस दो जंजीरो से बन्धा हुआ,
दो सिपाहियो के बीच मे सो रहा था:
और पहरुए द्वार पर बन्दीगृह की रखवाली
कर रहे थे। ७ तो देखो, प्रभु का
एक स्वर्गदूत आ खडा हुआ और उस
कोठरी में ज्योति चमकी: और उस ने
पतरस की पसली पर हाथ मार के उसे
जगाया, और कहा; उठ, फुरती कर,
और उसके हाथों से जजीरे खुलकर गिर
पड़ी। ८ तब स्वर्गदूत ने उस से कहा;
कमर बान्ध, और अपने जूते पहिन ले:
उस ने वैसा ही किया, फिर उस ने उस से
कहा; अपना वस्त्र पहिनकर मेरे पीछे
हो ले। ९ वह निकलकर उसके पीछे
हो लिया, परन्तु यह न जानता था,
कि जो कुछ स्वर्गदूत कर रहा है, वह
सचमुच है, बरन यह समझा, कि मैं
दर्शन देख रहा हूं। १० तब वे पहिले
और दूसरे पहरे से निकलकर उस लोहे
के फाटक पर पहुचे, जो नगर की ओर
है; वह उन के लिये आप से आप खुल
गया: और वे निकलकर एक ही गली
होकर गए, इतने में स्वर्गदूत उसे छोड़-
कर चला गया। ११ तब पतरस ने
सचेत होकर कहा; अब मैं ने सच जान
लिया कि प्रभु ने अपना स्वर्गदूत भेजकर
मुझे हेरोदेस के हाथ से छुड़ा लिया,
और यहूदियों की सारी आशा तोड दी।
१२ और यह सोचकर, वह उस यूहन्ना
की माता मरियम के घर आया, जो
मरकुस कहलाता है; वहां बहुत लोग
इकट्ठे होकर प्रार्थना कर रहे थे। १३ जब
उस ने फाटक की खिड़की खटखटाई,
तो रुदे नाम एक दासी सुनने को आई।
१४ और पतरस का शब्द पहचानकर,
उस ने आनन्द के मारे फाटक न खोला;
परन्तु दौडकर भीतर गई, और बताया,
कि पतरस द्वार पर खडा है। १५ उन्हों ने
उस से कहा; तू पागल है, परन्तु वह
दृढ़ता से बोली, कि ऐसा ही है: तब
उन्हो ने कहा, उसका स्वर्गदूत होगा।
१६ परन्तु पतरस खटखटाता ही रहा:
सो उन्हो ने खिड़की खोली, और उसे
देखकर चकित हो गए। १७ तब उस ने
उन्हे हाथ से सैन किया, कि चुप रहे;
और उन को बताया, कि प्रभु किस रीति से
मुझे बन्दीगृह से निकाल लाया है: फिर
कहा, कि याकूब और भाइयों को यह
बात कह देना; तब निकलकर दूसरी
जगह चला गया। १८ भोर को सिपाहियों
में बडी हलचल होने लगी, कि पतरस
क्या हुआ। १९ जब हेरोदेस ने उस की
खोज की, और न पाया; तो पहरुओं की
जांच करके आज्ञा दी कि वे मार डाले
जाए: और वह यहूदिया को छोड़कर
कैसरिया में जा रहा॥

२० और वह सूर और सैदा के लोगों से
बहुत अप्रसन्न था; सो वे एक चित्त

होकर उसके पास आए और बलास्तुस
को, जो राजा का एक कर्मचारी * था,
मनाकर मेल करना चाहा; क्योंकि राजा
के देश से उन के देश का पालन पोषण
होता था। २१ और ठहराए हुए दिन
हेरोदेस राजवस्त्र पहिनकर सिहासन पर
बैठा; और उन को व्याख्यान देने लगा।
२२ और लोग पुकार उठे, कि यह तो
मनुष्य का नही परमेश्वर का शब्द है।
२३ उसी क्षण प्रभु के एक स्वर्गदूत ने
तुरन्त उसे मारा, क्योंकि उस ने परमेश्वर
की महिमा न की और वह कीडे पडके
मर गया॥

२४ परन्तु परमेश्वर का वचन बढता
और फैलता गया॥

२५ जब बरनबास और शाऊल अपनी
सेवा पूरी कर चुके, तो यूहन्ना को जो
मरकुस कहलाता है साथ लेकर यरूशलेम से
लौटे॥

१३ अन्ताकिया की कलीसिया मे
कितने भविष्यद्वक्ता और उपदेशक
थे; अर्थात् बरनबास और शमौन जो
नीगर कहलाता है; और लूकियुस कुरेनी,
और देश की चौथाई के राजा हेरोदेस का
दूधभाई मनाहेम और शाऊल। २ जब
वे उपवास सहित प्रभु की उपासना कर
रहे थे, तो पवित्र आत्मा ने कहा; मेरे
निमित्त बरनबास और शाऊल को उस
काम के लिये अलग करो जिस के लिये
मैं ने उन्हें बुलाया है। ३ तब उन्हों ने
उपवास और प्रार्थना करके और उन पर
हाथ रखकर उन्हें विदा किया॥

४ सो वे पवित्र आत्मा के भेजे हुए
सिलूकिया को गए; और वहा से जहाज
पर चढकर कुप्रुस को चले। ५ और
सलमीस में पहुचकर, परमेश्वर का वचन
यहूदियों की आराधनालयो में सुनाया;
और यूहन्ना उन का सेवक था। ६ और
उस सारे टापू मे होते हुए, पाफुस तक
पहुचे वहा उन्हे बार-यीशु नाम एक
यहूदी टोन्हा और झूठा भविष्यद्वक्ता
मिला। ७ वह सिरगियुस पौलुस सूबे *
के साथ था, जो बुद्धिमान पुरुष था
उस ने बरनबास और शाऊल को अपने
पास बुलाकर परमेश्वर का वचन सुनना
चाहा। ८ परन्तु इलीमास टोन्हे ने, क्योंकि
यही उसके नाम का अर्थ है, उन का
साम्हना करके, सूबे को विश्वास करने से
रोकना चाहा। ९ तब शाऊल ने जिस का
नाम पौलुस भी है, पवित्र आत्मा से
परिपूर्ण हो उस की ओर टकटकी लगाकर
कहा। १० हे सारे कपट और सब
चतुराई से भरे हुए शैतान † की सन्तान,
सकल धर्म के बैरी, क्या तू प्रभु के सीधे
मार्गों को टेढा करना न छोडेगा?
११ अब देख, प्रभु का हाथ तुझ पर
लगा है; और तू कुछ समय तक अन्धा
रहेगा और सूर्य को न देखेगा: तब
तुरन्त धुन्धलाई और अन्धेरा उस पर
छा गया, और वह इधर उधर टटोलने
लगा, ताकि कोई उसका हाथ पकड़के
ले चले। १२ तब सूबे ने जो हुआ था,
देखकर और प्रभु के उपदेश से चकित
होकर विश्वास किया॥

१३ पौलुस और उसके साथी पाफुस से
जहाज खोलकर पंफूलिया के पिरगा में
आए: और यूहन्ना उन्हें छोड़कर यरूशलेम
को लौट गया। १४ और पिरगा से

* या कंचुकी।

* यू० प्रतिनिधि। † यू० इबलीस।

आगे बढ़कर वे पिसिदिया के अन्ताकिया में
पहुंचे; और सब्त के दिन आराधनालय में
जाकर बैठ गए। १५ और व्यवस्था और
भविष्यद्वक्ताओं की पुस्तक से पढ़ने के
बाद सभा के सरदारों ने उन के पास
कहला भेजा, कि हे भाइयो, यदि लोगों
के उपदेश के लिये तुम्हारे मन में कोई
बात हो तो कहो। १६ तब पौलुस ने
खड़े होकर और हाथ से सैन करके कहा;
हे इस्राएलियो, और परमेश्वर से
डरनेवालो, सुनो। १७ इन इस्राएली लोगों
के परमेश्वर ने हमारे बापदादों को
चुन लिया, और जब ये लोग मिसर
देश में परदेशी होकर रहते थे, तो उन की
उन्नति की; और बलवन्त भुजा से निकाल
लाया। १८ और वह कोई चालीस वर्ष
तक जंगल में उन की सहता रहा।
१९ और कनान देश में सात जातियों का
नाश करके उन का देश कोई साढ़े चार सौ
वर्ष में इन की मीरास में कर दिया।
२० इस के बाद उस ने सामुएल भविष्यद्-
वक्ता तक उन में न्यायी ठहराए।
२१ उसके बाद उन्हों ने एक राजा मांगा:
तब परमेश्वर ने चालीस वर्ष के लिये
बिनयामीन के गोत्र में से एक मनुष्य;
अर्थात् कीश के पुत्र शाऊल को उन पर
राजा ठहराया। २२ फिर उसे अलग
करके दाऊद को उन का राजा बनाया;
जिस के विषय में उस ने गवाही दी, कि
मुझे एक मनुष्य यिशै का पुत्र दाऊद,
मेरे मन के अनुसार मिल गया है,
वही मेरी सारी इच्छा पूरी करेगा।
२३ इसी के वंश में से परमेश्वर ने अपनी
प्रतिज्ञा के अनुसार इस्राएल के पास एक
उद्धारकर्ता, अर्थात् यीशु को भेजा।
२४ जिस के आने से पहिले यूहन्ना ने
सब इस्राएलियों को मन फिराव के
बपतिस्मा का प्रचार किया। २५ और
जब यूहन्ना अपना दौर पूरा करने पर था,
तो उस ने कहा, तुम मुझे क्या समझते
हो? मैं वह नहीं! बरन देखो, मेरे
बाद एक आनेवाला है, जिस के पांवों
की जूती मैं खोलने के योग्य नहीं।
२६ हे भाइयो, तुम जो इब्राहीम की
सन्तान हो; और तुम जो परमेश्वर से
डरते हो, तुम्हारे पास इस उद्धार का
वचन भेजा गया है। २७ क्योंकि यरूशलेम
के रहनेवालों और उन के सरदारों ने,
न उसे पहचाना, और न भविष्यद्वक्ताओं
की बातें समझीं; जो हर सब्त के दिन
पढ़ी जाती हैं, इसलिये उसे दोषी ठहराकर
उन को पूरा किया। २८ उन्हों ने मार
डालने के योग्य कोई दोष उस में न
पाया, तौभी पीलातुस से बिनती की, कि
वह मार डाला जाए। २९ और जब
उन्हों ने उसके विषय में लिखी हुई सब
बातें पूरी कीं, तो उसे क्रूस पर से उतार-
कर कब्र में रखा। ३० परन्तु परमेश्वर
ने उसे मरे हुओं में से जिलाया। ३१ और
वह उन्हें जो उसके साथ गलील से यरूशलेम
आए थे, बहुत दिनों तक दिखाई देता
रहा, लोगों के साम्हने अब वे ही उसके
गवाह हैं। ३२ और हम तुम्हें उस
प्रतिज्ञा के विषय में, जो बापदादों से
की गई थी, यह सुसमाचार सुनाते हैं।
३३ कि परमेश्वर ने यीशु को जिलाकर,
वही प्रतिज्ञा हमारी सन्तान के लिये
पूरी की, जैसा दूसरे भजन में भी लिखा
है, कि तू मेरा पुत्र है; आज मैं ही ने
तुझे जन्माया है। ३४ और उसके इस
रीति से मरे हुओं में से जिलाने के विषय में
भी, कि वह कभी न सड़े, उस ने यों

कहा है; कि मैं दाऊद पर की पवित्र
और अचल कृपा तुम पर करूंगा।
३५ इसलिये उस ने एक और भजन में
भी कहा है, कि तू अपने पवित्र जन को
सड़ने न देगा। ३६ क्योंकि दाऊद तो
परमेश्वर की इच्छा के अनुसार अपने
समय में सेवा करके सो गया, और अपने
बापदादों में जा मिला, और सड़ भी
गया। ३७ परन्तु जिस को परमेश्वर ने
जिलाया, वह सड़ने नहीं पाया। ३८ इस-
लिये, हे भाइयो, तुम जान लो कि इसी
के द्वारा पापों की क्षमा का समाचार तुम्हें
दिया जाता है। ३९ और जिन बातों से
तुम मूसा की व्यवस्था के द्वारा निर्दोष
नहीं ठहर सकते थे, उन्हीं सब से हर एक
विश्वास करनेवाला उसके द्वारा निर्दोष
ठहरता है। ४० इसलिये चौकस रहो,
ऐसा न हो, कि जो भविष्यद्वक्ताओं की
पुस्तक में आया है, ४१ तुम पर भी
आ पड़े, कि हे निन्दा करनेवालो, देखो,
और चकित हो, और मिट जाओ;
क्योंकि मैं तुम्हारे दिनों में एक काम
करता हूं; ऐसा काम, कि यदि कोई तुम से
उसकी चर्चा करे, तो तुम कभी प्रतीति
न करोगे॥

४२ उन के बाहर निकलते समय लोग
उन से बिनती करने लगे, कि अगले सब्त
के दिन हमें ये बातें फिर सुनाई जाएं।
४३ और जब सभा उठ गई तो यहूदियों
और यहूदी मत में आए हुए भक्तों में से
बहुतेरे पौलुस और बरनबास के पीछे
हो लिए; और उन्हों ने उन से बातें
करके समझाया, कि परमेश्वर के अनुग्रह में
बने रहो॥

४४ अगले सब्त के दिन नगर के प्रायः
सब लोग परमेश्वर का वचन सुनने को
इकट्ठे हो गए। ४५ परन्तु यहूदी भीड़ को
देखकर डाह से भर गए, और निन्दा
करते हुए पौलुस की बातों के विरोध में
बोलने लगे। ४६ तब पौलुस और बरन-
बास ने निडर होकर कहा, अवश्य था,
कि परमेश्वर का वचन पहिले तुम्हें
सुनाया जाता: परन्तु जब कि तुम उसे
दूर करते हो, और अपने को अनन्त
जीवन के योग्य नहीं ठहराते, तो देखो,
हम अन्यजातियों की ओर फिरते हैं।
४७ क्योंकि प्रभु ने हमें यह आज्ञा दी है;
कि मैं ने तुझे अन्यजातियों के लिये
ज्योति ठहराया है, ताकि तू पृथ्वी की
छोर तक उद्धार का द्वार हो। ४८ यह
सुनकर अन्यजाति आनन्दित हुए, और
परमेश्वर के वचन की बड़ाई करने लगे:
और जितने अनन्त जीवन के लिये ठहराए
गए थे, उन्हों ने विश्वास किया। ४९ तब
प्रभु का वचन उस सारे देश में फैलने
लगा। ५० परन्तु यहूदियों ने भक्त और
कुलीन स्त्रियों को और नगर के बड़े
लोगों को उसकाया, और पौलुस और
बरनबास पर उपद्रव करवाकर उन्हें
अपने सिवानों से निकाल दिया। ५१ तब
वे उन के साम्हने अपने पांवों की धूल
झाड़कर इकुनियुम को गए। ५२ और
चेले आनन्द से और पवित्र आत्मा से
परिपूर्ण होते रहे॥

१४ इकुनियुम में ऐसा हुआ कि वे
यहूदियों की आराधनालय में साथ
साथ गए, और ऐसी बातें की, कि यहूदियों
और यूनानियों दोनों में से बहुतों ने
विश्वास किया। २ परन्तु न माननेवाले
यहूदियों ने अन्यजातियों के मन भाइयों
के विरोध में उसकाए, और बिगाड़ कर

दिए। ३ और वे बहुत दिन तक वहां
रहे, और प्रभु के भरोसे पर हियाव से
बातें करते थे: और वह उन के हाथों से
चिन्ह और अद्भुत काम करवाकर अपने
अनुग्रह के वचन पर गवाही देता था।
४ परन्तु नगर के लोगों में फूट पड़ गई
थी; इस से कितने तो यहूदियों की ओर,
और कितने प्रेरितों की ओर हो गए।
५ परन्तु जब अन्यजाति और यहूदी
उन का अपमान और उन्हें पत्थरवाह करने
के लिये अपने सरदारों समेत उन पर
दौड़े। ६ तो वे इस बात को जान गए,
और लुकाउनिया के लुस्त्रा और दिरबे
नगरों में, और आसपास के देश में भाग
गए। ७ और वहां सुसमाचार सुनाने
लगे॥

८ लुस्त्रा में एक मनुष्य बैठा था, जो
पावों का निर्बल था: वह जन्म ही से
लंगड़ा था, और कभी न चला था।
९ वह पौलुस को बातें करते सुन रहा
था और इस ने उस की ओर टकटकी
लगाकर देखा कि इस को चंगा हो जाने
का विश्वास है। १० और ऊंचे शब्द से
कहा, अपने पावों के बल सीधा खड़ा हो:
तब वह उछलकर चलने फिरने लगा।
११ लोगों ने पौलुस का यह काम देखकर
लुकाउनिया की भाषा में ऊंचे शब्द से
कहा; देवता मनुष्यों के रूप में होकर
हमारे पास उतर आए हैं। १२ और
उन्हों ने बरनबास को ज्यूस, और पौलुस
को हिरमेस कहा, क्योंकि यह बातें करने में
मुख्य था। १३ और ज्यूस के उस मन्दिर
का पुजारी जो उन के नगर के साम्हने
था, बैल और फूलों के हार फाटकों पर
लाकर लोगों के साथ बलिदान करना
चाहता था। १४ परन्तु बरनबास और
पौलुस प्रेरितों ने जब सुना, तो अपने
कपड़े फाड़े, और भीड़ में लपक गए,
और पुकारकर कहने लगे; हे लोगो तुम
क्या करते हो? १५ हम भी तो तुम्हारे
समान दुःख-सुख भोगी मनुष्य हैं, और
तुम्हें सुसमाचार सुनाते हैं, कि तुम इन
व्यर्थ वस्तुओं से अलग होकर जीवते
परमेश्वर की ओर फिरो, जिस ने स्वर्ग
और पृथ्वी और समुद्र और जो कुछ
उन में है बनाया। १६ उस ने बीते
समयों में सब जातियों को अपने अपने
मार्गों में चलने दिया। १७ तौभी उस ने
अपने आप को बे-गवाह न छोड़ा; किन्तु
वह भलाई करता रहा, और आकाश से
वर्षा और फलवन्त ऋतु देकर, तुम्हारे
मन को भोजन और आनन्द से भरता
रहा। १८ यह कहकर भी उन्हों ने
लोगों को कठिनता से रोका कि उन के
लिये बलिदान न करें॥

१९ परन्तु कितने यहूदियों ने अन्ताकिया
और इकुनियुम से आकर लोगों को
अपनी ओर कर लिया, और पौलुस को
पत्थरवाह किया, और मरा समझकर
उसे नगर के बाहर घसीट ले गए।
२० पर जब चेले उस की चारों ओर
आ खड़े हुए, तो वह उठकर नगर में
गया और दूसरे दिन बरनबास के साथ
दिरबे को चला गया। २१ और वे उस
नगर के लोगों को सुसमाचार सुनाकर,
और बहुत से चेले बनाकर, लुस्त्रा और
इकुनियुम और अन्ताकिया को लौट आए।
२२ और चेलों के मन को स्थिर करते
रहे और यह उपदेश देते थे, कि विश्वास में
बने रहो; और यह कहते थे, कि हमें
बड़े क्लेश उठाकर परमेश्वर के राज्य में
प्रवेश करना होगा। २३ और उन्हों ने

हर एक कलीसिया में उन के लिये प्राचीन *
ठहराए, और उपवास सहित प्रार्थना
करके, उन्हें प्रभु के हाथ सौंपा जिस पर
उन्हों ने विश्वास किया था। २४ और
पिसिदिया से होते हुए वे पफूलिया में
पहुचे; २५ और पिरगा मे वचन सुनाकर
अत्तलिया मे आए। २६ और वहां से
जहाज पर अन्ताकिया में आए, जहा से
वे उस काम के लिये जो उन्हो ने पूरा
किया था परमेश्वर के अनुग्रह पर सौंपे
गए थे। २७ वहा पहुंचकर, उन्हों ने
कलीसिया इकट्ठी की और बताया, कि
परमेश्वर ने हमारे साथ होकर कैसे बड़े
बड़े काम किए! और अन्यजातियों के
लिये विश्वास का द्वार खोल दिया।
२८ और वे चेलों के साथ बहुत दिन
तक रहे॥

१५ फिर कितने लोग यहूदिया से
आकर भाइयों को सिखाने लगे
कि यदि मूसा की रीति पर तुम्हारा
खतना न हो तो तुम उद्धार नही पा
सकते। २ जब पौलुस और बरनबास का
उन से बहुत झगड़ा और वाद-विवाद
हुआ तो यह ठहराया गया, कि पौलुस
और बरनबास, और हम में से कितने
और व्यक्ति इस बात के विषय मे यरू-
शलेम को प्रेरितों और प्राचीनो † के
पास जाएं। ३ सो मण्डली ने उन्हे
कुछ दूर तक पहुंचाया; और वे फीनीके
और सामरिया से होते हुए अन्यजातियों
के मन फेरने ‡ का समाचार सुनाते गए,
और सब भाइयों को बहुत आनन्दित
किया। ४ जब यरूशलेम में पहुंचे, तो
कलीसिया और प्रेरित और प्राचीन उन से
आनन्द के साथ मिले, और उन्हों ने बताया,
कि परमेश्वर ने उन के साथ होकर कैसे
कैसे काम किए थे। ५ परन्तु फरीसियों
के पथ में से जिन्हों ने विश्वास किया था,
उन में से कितनो ने उठकर कहा, कि उन्हें
खतना कराना और मूसा की व्यवस्था को
मानने की आज्ञा देना चाहिए॥

६ तब प्रेरित और प्राचीन इस बात के
विषय में विचार करने के लिये इकट्ठे हुए।
७ तब पतरस ने बहुत वाद-विवाद के बाद
खड़े होकर उन से कहा॥

हे भाइयो, तुम जानते हो, कि बहुत
दिन हुए, कि परमेश्वर ने तुम में से मुझे
चुन लिया, कि मेरे मुह से अन्यजाति
सुसमाचार का वचन सुनकर विश्वास
करें। ८ और मन के जाचनेवाले परमेश्वर
ने उन को भी हमारी नाईं पवित्र आत्मा
देकर उन की गवाही दी। ९ और विश्वास
के द्वारा उन के मन शुद्ध करके हम में
और उन में कुछ भेद न रखा। १० तो
अब तुम क्यो परमेश्वर की परीक्षा करते
हो? कि चेलों की गरदन पर ऐसा
जूआ रखो, जिसे न हमारे बापदादे उठा
सके थे और न हम उठा सकते। ११ हा,
हमारा यह तो निश्चय है, कि जिस रीति से
वे प्रभु यीशु के अनुग्रह से उद्धार पाएंगे;
उसी रीति से हम भी पाएंगे॥

१२ तब सारी सभा चुपचाप होकर
बरनबास और पौलुस की सुनने लगी, कि
परमेश्वर ने उन के द्वारा अन्यजातियों में
कैसे कैसे बड़े चिन्ह, और अद्भुत काम
दिखाए। १३ जब वे चुप हुए, तो याकूब
कहने लगा, कि॥

१४ हे भाइयो, मेरी सुनो: शमौन ने
बताया, कि परमेश्वर ने पहिले पहिल

* या प्रिसबुतिर। † या प्रिसबुतिरों।
‡ अर्थात् दीक्षित होने।

अन्यजातियो पर कैसी कृपादृष्टि की, कि
उन मे से अपने नाम के लिये एक लोग
बना ले। १५ और इस से भविष्यद्वक्ताओं
की बातें मिलती है, जैसा लिखा है, कि।
१६ इस के बाद मे फिर आकर दाऊद का
गिरा हुआ डेरा उठाऊगा, और उसके
खडहरो को फिर बनाऊगा, और उसे
खडा करूगा। १७ इसलिये कि शेष मनुष्य,
अर्थात् सब अन्यजाति जो मेरे नाम के
कहलाते है, प्रभु को ढूढ़ें। १८ यह वही
प्रभु कहता है जो जगत की उत्पत्ति से
इन बातों का समाचार देता आया है।
१९ इसलिये मेरा विचार यह है, कि
अन्यजातियों में से जो लोग परमेश्वर की
ओर फिरते है, हम उन्हे दु:ख न दें।
२० परन्तु उन्हें लिख भेजें, कि वे मूरतो
की अशुद्धताओ और व्यभिचार और
गला घोटे हुओं के मास से और लोहू से
परे रहे। २१ क्योंकि पुराने समय से
नगर नगर मूसा की व्यवस्था के प्रचार
करनेवाले होते चले आए हैं, और वह हर
सब्त के दिन आराधनालय मे पढ़ी
जाती है॥

२२ तब सारी कलीसिया सहित प्रेरितों
और प्राचीनों* को अच्छा लगा, कि
अपने में से कई मनुष्यो को चुनें, अर्थात्
यहूदा, जो बरसब्बा कहलाता है, और
सीलास को जो भाइयो मे मुखिया थे;
और उन्हें पौलुस और बरनबास के साथ
अन्ताकिया को भेजें। २३ और उन के
हाथ यह लिख भेजा, कि अन्ताकिया
और सूरिया और किलिकिया के रहनेवाले
भाइयों को जो अन्यजातियों में से हैं,
प्रेरितों और प्राचीन† भाइयो का
नमस्कार! २४ हम ने सुना है, कि
हम मे से कितनो ने वहां जाकर, तुम्हें
अपनी बातों से घबरा दिया, और तुम्हारे
मन उलट दिए है परन्तु हम ने उन को
आज्ञा नही दी थी। २५ इसलिये हम ने
एक चित्त होकर ठीक समझा, कि चुने हुए
मनुष्यो को अपने प्यारे बरनबास और
पौलुस के साथ तुम्हारे पास भेजें। २६ ये
तो ऐसे मनुष्य हैं, जिन्हों ने अपने प्राण
हमारे प्रभु यीशु मसीह के नाम के लिये
जोखिम मे डाले है। २७ और हम ने
यहूदा और सीलास को भेजा है, जो
अपने मुह मे भी ये बाते कह देंगे।
२८ पवित्र आत्मा को, और हम को
ठीक जान पड़ा, कि इन आवश्यक बातो
को छोड़, तुम पर और बोझ न डाले;
२९ कि तुम मूरतो के बलि किए हुओ से,
और लोहू से, और गला घोटे हुओ के
मांस से, और व्यभिचार से, परे रहो।
इन से परे रहो; तो तुम्हारा भला होगा।
आगे शुभ॥

३० फिर वे विदा होकर अन्ताकिया में
पहुंचे, और सभा को इकट्ठी करके वह
उन्हे पत्री दे दी। ३१ और वे पढ़कर
उस उपदेश की बात से अति आनन्दित
हुए। ३२ और यहूदा और सीलास ने
जो आप भी भविष्यद्वक्ता थे, बहुत
बातों से भाइयों को उपदेश देकर स्थिर
किया। ३३ वे कुछ दिन रहकर भाइयों से
शान्ति के साथ विदा हुए, कि अपने
भेजनेवालों के पास जाए। ३४ (परन्तु
सीलास को वहां रहना अच्छा लगा।)
३५ और पौलुस और बरनबास अन्ताकिया
मे रह गए: और बहुत और लोगों के
साथ प्रभु के वचन का उपदेश करते और
सुसमाचार सुनाते रहे॥

* या प्रिसबुतिरों। † या प्रिसबुतिर।

३६ कुछ दिन बाद पौलुस ने बरनबास से
कहा; कि जिन जिन नगरों में हम ने
प्रभु का वचन सुनाया था, आओ, फिर
उन में चलकर अपने भाइयों को देखें,
कि कैसे हैं। ३७ तब बरनबास ने यूहन्ना
को जो मरकुस कहलाता है, साथ लेने का
विचार किया। ३८ परन्तु पौलुस ने उसे
जो पंफूलिया में उन से अलग हो गया
था, और काम पर उन के साथ न गया,
साथ ले जाना अच्छा न समझा। ३९ सो
ऐसा टंटा हुआ, कि वे एक दूसरे से
अलग हो गए: और बरनबास, मरकुस को
लेकर जहाज पर कुप्रुस को चला गया।
४० परन्तु पौलुस ने सीलास को चुन
लिया, और भाइयों से परमेश्वर के अनुग्रह
पर सौंपा जाकर वहां से चला गया।
४१ और कलीसियाओं को स्थिर करता
हुआ, सूरिया और किलिकिया से होते
हुए निकला॥

१६ फिर वह दिरबे और लुस्त्रा में
भी गया, और देखो, वहा तीमु-
थियुस नाम एक चेला था, जो किसी
विश्वासी यहूदिनी का पुत्र था, परन्तु
उसका पिता यूनानी था। २ वह लुस्त्रा
और इकुनियुम के भाइयों में सुनाम था।
३ पौलुस ने चाहा, कि यह मेरे साथ
चले; और जो यहूदी लोग उन जगहों में
थे उन के कारण उसे लेकर उसका
खतना किया; क्योंकि वे सब जानते थे,
कि उसका पिता यूनानी था। ४ और
नगर नगर जाते हुए वे उन विधियों को
जो यरूशलेम के प्रेरितों और प्राचीनों ने *
ठहराई थीं, मानने के लिये उन्हें पहुंचाते
जाते थे। ५ इस प्रकार कलीसिया विश्वास
में स्थिर होती गईं और गिनती में प्रति
दिन बढ़ती गईं॥

६ और वे फ्रूगिया और गलतिया देशों
में से होकर गए, और पवित्र आत्मा ने
उन्हें एशिया मे वचन सुनाने से मना
किया। ७ और उन्हो ने मूसिया के
निकट पहुचकर, बितूनिया में जाना
चाहा; परन्तु यीशु के आत्मा ने उन्हें
जाने न दिया। ८ सो मूसिया से होकर
वे त्रोआस में आए। ९ और पौलुस ने
रात को एक दर्शन देखा कि एक मकिदुनी
पुरुष खड़ा हुआ, उस से बिनती करके
कहता है, कि पार उतरकर मकिदुनिया में
आ; और हमारी सहायता कर। १० उसके
यह दर्शन देखते ही हम ने तुरन्त मकिदुनिया
जाना चाहा, यह समझकर, कि परमेश्वर
ने हमें उन्हें सुसमाचार सुनाने के लिये
बुलाया है॥

११ सो त्रोआस से जहाज खोलकर
हम सीधे सुमात्राके और दूसरे दिन
नियापुलिस में आए। १२ वहां से हम
फिलिप्पी में पहुचे, जो मकिदुनिया प्रान्त
का मुख्य नगर, और रोमियों की बस्ती
है; और हम उस नगर में कुछ दिन
तक रहे। १३ सब्त के दिन हम नगर के
फाटक के बाहर नदी के किनारे यह
समझकर गए, कि वहां प्रार्थना करने का
स्थान होगा; और बैठकर उन स्त्रियों से
जो इकट्ठी हुई थी, बातें करने लगे।
१४ और लुदिया नाम थुआथीरा नगर की
बैंजनी कपड़े बेचनेवाली एक भक्त स्त्री
सुनती थी, और प्रभु ने उसका मन खोला,
ताकि पौलुस की बातों पर चित्त लगाए।
१५ और जब उस ने अपने घराने समेत
बपतिस्मा लिया, तो उस ने बिनती की,
कि यदि तुम मुझे प्रभु की विश्वासिनी

* या प्रिसबुतिरों।

समझते हो, तो चलकर मेरे घर में रहो;
और वह हमें मनाकर ले गई ।।

१६ जब हम प्रार्थना करने की जगह
जा रहे थे, तो हमें एक दासी मिली
जिस में भावी कहनेवाली आत्मा थी;
और भावी कहने से अपने स्वामियो के
लिये बहुत कुछ कमा लाती थी । १७ वह
पौलुस के और हमारें पीछे आकर चिल्लाने
लगी कि ये मनुष्य परम प्रधान परमेश्वर
के दास है, जो हमें उद्धार के मार्ग की
कथा सुनाते हैं । १८ वह बहुत दिन तक
ऐसा ही करती रही, परन्तु पौलुस दु:खित
हुआ, और मुह फेरकर उस आत्मा से
कहा, मै तुझे यीशु मसीह के नाम से
आज्ञा देता हूं, कि उस मे से निकल जा
और वह उसी घडी निकल गई ।।

१९ जब उसके स्वामियों ने देखा, कि
हमारी कमाई की आशा जाती रही, तो
पौलुस और सीलास को पकड के चौक मे
प्रधानो के पास खीच ले गए । २० और
उन्हें फौजदारी के हाकिमों के पास ले
जाकर कहा; ये लोग जो यहूदी हैं,
हमारे नगर में बड़ी हलचल मचा रहे हैं ।
२१ और ऐसे व्यवहार बता रहे है, जिन्हें
ग्रहण करना या मानना हम रोमियो के
लिये ठीक नही । २२ तब भीड़ के लोग
उन के विरोध में इकट्ठे होकर चढ़ आए,
और हाकिमों ने उन के कपड़े फाड़कर उतार
डाले, और उन्हें बेत मारने की आज्ञा दी ।
२३ और बहुत बेत लगवाकर उन्हे बन्दी-
गृह में डाला; और दारोगा को आज्ञा दी,
कि उन्हें चौकसी से रखे । २४ उस ने
ऐसी आज्ञा पाकर उन्हें भीतर की कोठरी
में रखा और उन के पांव काठ में ठोंक दिए ।
२५ आधी रात के लगभग पौलुस और
सीलास प्रार्थना करते हुए परमेश्वर के भजन
गा रहे थे, और बन्धुए उन की सुन रहे थे ।
२६ कि इतने में एकाएक बड़ा भुईंडोल
हुआ, यहां तक कि बन्दीगृह की नेव हिल
गईं, और तुरन्त सब द्वार खुल गए; और
सब के बन्धन खुल पड़े । २७ और दारोगा
जाग उठा, और बन्दीगृह के द्वार खुले देख-
कर समझा कि बन्धुए भाग गए, सो उस ने
तलवार खीचकर अपने आप को मार डालना
चाहा । २८ परन्तु पौलुस ने ऊंचे शब्द से
पुकारकर कहा; अपने आप को कुछ हानि
न पहुंचा, क्योंकि हम सब यहा है । २९ तब
वह दीया मंगवाकर भीतर लपक गया,
और कांपता हुआ पौलुस और सीलास के
आगे गिरा । ३० और उन्हें बाहर लाकर
कहा, हे साहिबो, उद्धार पाने के लिये मै
क्या करूं ? ३१ उन्हो ने कहा, प्रभु यीशु
मसीह पर विश्वास कर, तो तू और तेरा
घराना उद्धार पाएगा । ३२ और उन्हों ने
उस को, और उसके सारे घर के लोगों को
प्रभु का वचन सुनाया । ३३ और रात को
उसी घड़ी उस ने उन्हे ले जाकर उन के
घाव धोए, और उस ने अपने सब लोगों
समेत तुरन्त बपतिस्मा लिया । ३४ और
उस ने उन्हे अपने घर मे ले जाकर, उन के
आगे भोजन रखा और सारे घराने समेत
परमेश्वर पर विश्वास करके आनन्द
किया ।।

३५ जब दिन हुआ तब हाकिमो ने
प्यादो के हाथ कहला भेजा कि उन मनुष्यो
को छोड़ दो । ३६ दारोगा ने ये बातें पौलुस
से कह सुनाईं, कि हाकिमों ने तुम्हारे छोड़
देने की आज्ञा भेज दी है, सो अब निकलकर
कुशल से चले जाओ । ३७ परन्तु पौलुस ने
उन से कहा, उन्हो ने हमे जो रोमी मनुष्य
हैं, दोषी ठहराए बिना, लोगों के साम्हने
मारा, और बन्दीगृह में डाला, और अब

क्या हमें चुपके से निकाल देते हैं? ऐसा
नहीं, परन्तु वे आप आकर हमें बाहर ले
जाए। ३८ प्यादों ने ये बातें हाकिमो से
कह दी, और वे यह सुनकर कि रोमी हैं,
डर गए। ३९ और आकर उन्हे मनाया,
और बाहर ले जाकर बिनती की कि नगर
से चले जाएं। ४० वे बन्दीगृह से निकल-
कर लुदिया के यहां गए, और भाइयो से
भेंट करके उन्हें शान्ति दी,* और चले
गए॥

१७ फिर वे अम्फिपुलिस और
अपुल्लोनिया होकर थिस्सलुनीके
में आए, जहां यहूदियों का एक आराधनालय
था। २ और पौलुस अपनी रीति के
अनुसार उन के पास गया, और तीन सब्त के
दिन पवित्र शास्त्रों से उन के साथ विवाद
किया। ३ और उन का अर्थ खोल खोलकर
समझाता था, कि मसीह को दुख उठाना,
और मरे हुओं में से जी उठना, अवश्य था;
और यही यीशु जिस की मैं तुम्हें कथा सुनाता
हूं, मसीह है। ४ उन में से कितनों ने,
और भक्त यूनानियों में से बहुतेरों ने और
बहुत सी कुलीन स्त्रियों ने मान लिया,
और पौलुस और सीलास के साथ मिल
गए। ५ परन्तु यहूदियो ने डाह से भरकर
बाजारू लोगों मे से कई दुष्ट मनुष्यो को
अपने साथ में लिया, और भीड़ लगाकर
नगर में हुल्लड़ मचाने लगे, और यासोन के
घर पर चढ़ाई करके उन्हे लोगों के साम्हने
लाना चाहा। ६ और उन्हें न पाकर, वे
यह चिल्लाते हुए यासोन और कितने और
भाइयों को नगर के हाकिमों के साम्हने
खींच लाए, कि ये लोग जिन्हों ने जगत को
उलटा पुलटा कर दिया है, यहां भी आए

* या उपदेश किया।

है। ७ और यासोन ने उन्हें अपने यहां
उतारा है, और ये सब के सब यह कहते हैं
कि यीशु राजा है, और कैसर की आज्ञाओं
का विरोध करते हैं। ८ उन्हो ने लोगों को
और नगर के हाकिमों को यह सुनाकर घबरा
दिया। ९ और उन्हो ने यासोन और बाकी
लोगो से मुचलका लेकर उन्हे छोड दिया॥
१० भाइयो ने तुरन्त रात ही रात
पौलुस और सीलास को बिरीया में भेज
दिया. और वे वहां पहुचकर यहूदियों के
आराधनालय में गए। ११ ये लोग तो
थिस्सलुनीके के यहूदियो से भले थे और
उन्हो ने बडी लालसा से वचन ग्रहण किया,
और प्रति दिन पवित्र शास्त्रो मे ढूढते रहे कि
ये बाते योंहीं है, कि नही। १२ सो उन में
से बहुतों ने, और यूनानी कुलीन स्त्रियों में
से, और पुरुषों मे से बहुतेरो ने विश्वास
किया। १३ किन्तु जब थिस्सलुनीके के
यहूदी जान गए, कि पौलुस बिरीया में भी
परमेश्वर का वचन सुनाता है, तो वहां भी
आकर लोगो को उसकाने और हलचल
मचाने लगे। १४ तब भाइयो ने तुरन्त
पौलुस को विदा किया, कि समुद्र के किनारे
चला जाए, परन्तु सीलास और तीमुथियुस
वही रह गए। १५ पौलुस के पहुचानेवाले
उसे अथेने तक ले गए, और सीलास और
तीमुथियुस के लिये यह आज्ञा लेकर विदा
हुए, कि मेरे पास बहुत शीघ्र आओ॥
१६ जब पौलुस अथेने में उन की बाट
जोह रहा था, तो नगर को मूरतों से भरा
हुआ देखकर उसका जी जल गया।
१७ सो वह आराधनालय में यहूदियों
और भक्तों से और चौक में जो लोग मिलते
थे, उन से हर दिन वाद-विवाद किया करता
था। १८ तब इपिकूरी और स्तोईकी
पण्डितों में से कितने उस से तर्क करने लगे,

और कितनों ने कहा, यह बकवादी क्या
कहना चाहता है? परन्तु औरों ने कहा;
वह अन्य देवताओं का प्रचारक मालूम
पड़ता है, क्योंकि वह यीशु का, और
पुनरुत्थान* का सुसमाचार सुनाता था।
१९ तब वे उसे अपने साथ अरियुपगुस
पर ले गए और पूछा, क्या हम जान सकते
हैं, कि यह नया मत जो तू सुनाता है, क्या
है? २० क्योंकि तू अनोखी बातें हमें
सुनाता है, इसलिये हम जानना चाहते हैं
कि इन का अर्थ क्या है? २१ (इसलिये
कि सब अथेनवी और परदेशी जो वहा रहते
थे, नई नई बातें कहने और सुनने के सिवाय
और किसी काम में समय नहीं बिताते थे)।
२२ तब पौलुस ने अरियुपगुस के बीच मे
खड़ा होकर कहा;

हे अथेने के लोगो मैं देखता हूं, कि तुम
हर बात में देवताओं के बडे माननेवाले हो।
२३ क्योंकि मैं फिरते हुए तुम्हारी पूजने
की वस्तुओं को देख रहा था, तो एक ऐसी
वेदी भी पाई, जिस पर लिखा था, कि
"अनजाने ईश्वर के लिये।" सो जिसे तुम
बिना जाने पूजते हो, मैं तुम्हें उसका समा-
चार सुनाता हूं। २४ जिस परमेश्वर ने
पृथ्वी और उस की सब वस्तुओं को बनाया,
वह स्वर्ग और पृथ्वी का स्वामी होकर हाथ
के बनाए हुए मन्दिरों में नहीं रहता।
२५ न किसी वस्तु का प्रयोजन रखकर
मनुष्यों के हाथों की सेवा लेता है, क्योंकि
वह तो आप ही सब को जीवन और स्वास
और सब कुछ देता है। २६ उस ने एक
ही मूल से मनुष्यों की सब जातियां सारी
पृथ्वी पर रहने के लिये बनाई हैं; और
उन के ठहराए हुए समय, और निवास के
सिवानों को इसलिये बान्धा है। २७ कि वे
परमेश्वर को ढूंढें, कदाचित उसे टटोलकर
पा जाएं तौभी वह हम में से किसी से दूर
नही! २८ क्योंकि हम उसी में जीवित
रहते, और चलते-फिरते, और स्थिर रहते
हैं; जैसे तुम्हारे कितने कवियों ने भी कहा
है, कि हम तो उसी के वंश भी हैं। २९ सो
परमेश्वर का वंश होकर हमें यह समझना
उचित नही, कि ईश्वरत्व, सोने या रूपे या
पत्थर के समान है, जो मनुष्य की कारीगरी
और कल्पना से गढ़े गए हो। ३० इसलिये
परमेश्वर अज्ञानता के समयो से आनाकानी
करके, अब हर जगह सब मनुष्यो को मन
फिराने की आज्ञा देता है। ३१ क्योंकि
उस ने एक दिन ठहराया है, जिस मे वह
उस मनुष्य के द्वारा धर्म से जगत का न्याय
करेगा, जिसे उस ने ठहराया है और उसे
मरे हुओं मे से जिलाकर, यह बात सब पर
प्रमाणित कर दी है॥

३२ मरे हुओ के पुनरुत्थान की बात
सुनकर कितने तो ठट्ठा करने लगे, और
कितनों ने कहा, यह बात हम तुझ से फिर
कभी सुनेंगे। ३३ इस पर पौलुस उन के
बीच में से निकल गया। ३४ परन्तु कई
एक मनुष्य उसके साथ मिल गए, और
विश्वास किया, जिन में दियुनुसियुस अरियु-
पगी था, और दमरिस नाम एक स्त्री थी,
और उन के साथ और भी कितने लोग
थे॥

१८ इस के बाद पौलुस अथेने को
छोड़कर कुरिन्थुस में आया।
२ और वहां अक्विला नाम एक यहूदी
मिला, जिस का जन्म पुन्तुस का था; और
अपनी पत्नी प्रिस्किल्ला समेत इतालिया
से नया आया था, क्योंकि क्लौदियुस ने

* या मृतकोत्थान; अर्थात् जी उठने।

सब यहूदियों को रोम से निकल जाने की
आज्ञा दी थी, सो वह उन के यहां गया।
३ और उसका और उन का एक ही उद्यम
था; इसलिये वह उन के साथ रहा, और
वे काम करने लगे, और उन का उद्यम तम्बू
बनाने का था। ४ और वह हर एक सब्त
के दिन आराधनालय में वाद-विवाद करके
यहूदियों और यूनानियों को भी समझाता
था॥

५ जब सीलास और तीमुथियुस मकि-
दुनिया से आए, तो पौलुस वचन सुनाने की
धुन में लगकर यहूदियों को गवाही देता
था कि यीशु ही मसीह है। ६ परन्तु जब
वे विरोध और निन्दा करने लगे, तो उस ने
अपने कपड़े झाड़कर उन से कहा; तुम्हारा
लोहू तुम्हारी ही गर्दन पर रहे: मैं निर्दोष
हूं: अब से मैं अन्यजातियो के पास
जाऊंगा। ७ और वहां से चलकर वह
तितुस युस्तुस नाम परमेश्वर के एक भक्त
के घर में आया, जिस का घर आराधनालय
से लगा हुआ था। ८ तब आराधनालय के
सरदार क्रिसपुस ने अपने सारे घराने समेत
प्रभु पर विश्वास किया; और बहुत से
कुरिन्थी सुनकर विश्वास लाए और
बपतिस्मा लिया। ९ और प्रभु ने रात को
दर्शन के द्वारा पौलुस से कहा, मत डर, बरन
कहे जा, और चुप मत रह। १० क्योंकि
मैं तेरे साथ हूं: और कोई तुझ पर चढ़ाई
करके तेरी हानि न करेगा; क्योंकि इस
नगर में मेरे बहुत से लोग हैं। ११ सो वह
उन में परमेश्वर का वचन सिखाते हुए
डेढ़ वर्ष तक रहा॥

१२ जब गल्लियो अखाया देश का
हाकिम* था तो यहूदी लोग एका करके
पौलुस पर चढ़ आए, और उसे न्याय आसन
के साम्हने लाकर, कहने लगे। १३ कि
यह लोगों को समझाता है, कि परमेश्वर
की उपासना ऐसी रीति से करें, जो व्यवस्था
के विपरीत है। १४ जब पौलुस बोलने
पर था, तो गल्लियो ने यहूदियों से कहा;
हे यहूदियो, यदि यह कुछ अन्याय या दुष्टता
की बात होती तो उचित था कि मैं तुम्हारी
सुनता। १५ परन्तु यदि यह वाद-विवाद
शब्दो, और नामो, और तुम्हारे यहां की
व्यवस्था के विषय में है, तो तुम ही जानो;
क्योंकि मैं इन बातों का न्यायी बनना नहीं
चाहता। १६ और उस ने उन्हें न्याय
आसन के साम्हने से निकलवा दिया।
१७ तब सब लोगो ने आराधनालय के
सरदार सोस्थिनेस को पकड के न्याय आसन
के साम्हने मारा: परन्तु गल्लियो ने इन
बातो की कुछ भी चिन्ता न की॥

१८ सो पौलुस बहुत दिन तक वहां रहा,
फिर भाइयों से विदा होकर किंख्रिया में
इसलिये सिर मुण्डाया क्योंकि उस ने मन्नत
मानी थी और जहाज पर सूरिया को चल
दिया और उसके साथ प्रिस्किल्ला और
अक्विला थे। १९ और उस ने इफिसुस
में पहुंचकर उन को वहा छोड़ा, और आप
ही आराधनालय में जाकर यहूदियों से
विवाद करने लगा। २० जब उन्हों ने
उस से बिनती की, कि हमारे साथ और
कुछ दिन रह, तो उस ने स्वीकार न किया।
२१ परन्तु यह कहकर उन से विदा हुआ,
कि यदि परमेश्वर चाहे तो मैं तुम्हारे पास
फिर आऊंगा। २२ तब इफिसुस से जहाज
खोलकर चल दिया, और कैसरिया में उतर-
कर (यरूशलेम को) गया और कलीसिया
को नमस्कार करके अन्ताकिया में आया।
२३ फिर कुछ दिन रहकर वहां से चला

* या प्रतिनिधि।

गया, और एक ओर से गलतिया और
फ्रूगिया में सब चेलों को स्थिर करता
फिरा॥

२४ अपुल्लोस नाम एक यहूदी जिस का
जन्म सिकन्दरिया में हुआ था, जो विद्वान
पुरुष था और पवित्र शास्त्र को अच्छी तरह
से जानता था इफिसुस में आया। २५ उस
ने प्रभु के मार्ग की शिक्षा पाई थी, और
मन लगाकर यीशु के विषय मे ठीक ठीक
सुनाता, और सिखाता था, परन्तु वह केवल
यूहन्ना के बपतिस्मा की बात जानता था।
२६ वह आराधनालय मे निडर होकर
बोलने लगा, पर प्रिस्किल्ला और अक्विला
उस की बाते सुनकर, उसे अपने यहा ले
गए, और परमेश्वर का मार्ग उस को और
भी ठीक ठीक बताया। २७ और जब
उस ने निश्चय किया कि पार उतरकर
अखाया को जाए तो भाइयो ने उसे ढाढस
देकर चेलो को लिखा कि वे उस से अच्छी
तरह मिलें, और उस ने पहुंचकर वहा उन
लोगो की बड़ी सहायता की जिन्हो ने अनुग्रह
के कारण विश्वास किया था। २८ क्योंकि
वह पवित्र शास्त्र से प्रमाण दे देकर, कि
यीशु ही मसीह है; बडी प्रबलता से यहूदियों
को सब के साम्हने निरुत्तर करता रहा॥

१९ और जब अपुल्लोस कुरिन्थुस
में था, तो पौलुस ऊपर के सारे देश
से होकर इफिसुस में आया, और कई चेलों
को देखकर। २ उन से कहा; क्या तुम ने
विश्वास करते समय पवित्र आत्मा पाया?
उन्हों ने उस से कहा, हम ने तो पवित्र आत्मा
की चर्चा भी नही सुनी। ३ उस ने उन से
कहा; तो फिर तुम ने किस का बपतिस्मा
लिया? उन्हों ने कहा; यूहन्ना का बप-
तिस्मा। ४ पौलुस ने कहा; यूहन्ना ने यह
कहकर मन फिराव का बपतिस्मा दिया,
कि जो मेरे बाद आनेवाला है, उस पर
अर्थात् यीशु पर विश्वास करना। ५ यह
सुनकर उन्हों ने प्रभु यीशु के नाम का
बपतिस्मा लिया। ६ और जब पौलुस ने
उन पर हाथ रखे, तो उन पर पवित्र आत्मा
उतरा, और वे भिन्न-भिन्न भाषा बोलने
और भविष्यद्वाणी करने लगे। ७ ये सब
लगभग बारह पुरुष थे॥

८ और वह आराधनालय में जाकर
तीन महीने तक निडर होकर बोलता रहा,
और परमेश्वर के राज्य के विषय में विवाद
करता और समझाता रहा। ९ परन्तु जब
कितनो ने कठोर होकर उस की नही मानी
बरन लोगो के साम्हने इस मार्ग को बुरा
कहने लगे, तो उस ने उन को छोडकर चेलों
को अलग कर लिया, और प्रति दिन तुरन्नुस
की पाठशाला मे विवाद किया करता था।
१० दो वर्ष तक यही होता रहा, यहां तक
कि आसिया के रहनेवाले क्या यहूदी, क्या
यूनानी सब ने प्रभु का वचन सुन लिया।
११ और परमेश्वर पौलुस के हाथों से
सामर्थ के अनोखे काम दिखाता था।
१२ यहां तक कि रूमाल और अंगोछे
उस की देह से छुलवाकर बीमारो पर
डालते थे, और उन की बीमारियां जाती
रहती थी; और दुष्टात्माएं उन में से निकल
जाया करती थी। १३ परन्तु कितने यहूदी
जो झाड़ा फूंकी करते फिरते थे, यह करने
लगे, कि जिन में दुष्टात्मा हों उन पर प्रभु
यीशु का नाम यह कहकर फूंके कि जिस
यीशु का प्रचार पौलुस करता है, मैं तुम्हें
उसी की शपथ देता हूं। १४ और स्क्किवा
नाम के एक यहूदी महायाजक के सात पुत्र
थे, जो ऐसा ही करते थे। १५ पर दुष्टात्मा
ने उत्तर दिया, कि यीशु को मैं जानती हूं,

और पौलुस को भी पहचानती हूं; परन्तु
तुम कौन हो? १६ और उस मनुष्य ने
जिस में दुष्ट आत्मा थी; उन पर लपक-
कर, और उन्हें वश में लाकर, उन पर ऐसा
उपद्रव किया, कि वे नंगे और घायल होकर
उस घर से निकल भागे। १७ और यह
बात इफिसुस के रहनेवाले यहूदी और
यूनानी भी सब जान गए, और उन सब पर
भय छा गया; और प्रभु यीशु के नाम की
बड़ाई हुई। १८ और जिन्हों ने विश्वास
किया था, उन में से बहुतेरो ने आकर अपने
अपने कामों को मान लिया और प्रगट
किया। १९ और जादू करनेवालो मे से
बहुतों ने अपनी अपनी पोथिया इकट्ठी करके
सब के साम्हने जला दी, और जब उन का
दाम जोडा गया, तो पचास हज़ार रुपये की
निकली। २० यो प्रभु का वचन बल पूर्वक
फैलता गया और प्रबल होता गया॥

२१ जब ये बाते हो चुकी, तो पौलुस ने
आत्मा में ठाना कि मकिदुनिया और अखाया
से होकर यरूशलेम को जाऊ, और कहा,
कि वहा जाने के बाद मुझे रोमा को भी
देखना अवश्य है। २२ सो अपनी सेवा
करनेवालो मे से तीमुथियुस और इरास्तुस
को मकिदुनिया में भेजकर आप कुछ दिन
आसिया मे रह गया॥

२३ उस समय उस पन्थ के विषय में
बड़ा हुल्लड़ हुआ। २४ क्योकि देमेत्रियुस
नाम का एक सुनार अरतिमिस के चान्दी के
मन्दिर बनवाकर कारीगरों को बहुत काम
दिलाया करता था। २५ उस ने उन को,
और. और ऐसी वस्तुओ के कारीगरो को
इकट्ठे करके कहा, हे मनुष्यो, तुम जानते
हो, कि इस काम से हमे कितना धन मिलता
है। २६ और तुम देखते और सुनते हो,
कि केवल इफिसुस ही मे नहीं, बरन प्राय:
सारे आसिया में यह कह कहकर इस पौलुस
ने बहुत लोगों को समझाया और भरमाया
भी है, कि जो हाथ की कारीगरी हैं, वे ईश्वर
नही। २७ और अब केवल इसी एक बात
का ही डर नही, कि हमारे इस धन्धे की
प्रतिष्ठा जाती रहेगी; बरन यह कि महान
देवी अरतिमिस का मन्दिर तुच्छ समझा
जाएगा और जिसे सारा आसिया और जगत
पूजता है उसका महत्व भी जाता रहेगा।
२८ वे यह सुनकर क्रोध से भर गए, और
चिल्ला चिल्लाकर कहने लगे, "इफिसियों
की अरतिमिस महान है!" २९ और
सारे नगर में बडा कोलाहल मच गया और
लोगो ने गयुस और अरिस्तरखुस मकि-
दुनियो को जो पौलुस के सगी यात्री थे,
पकड लिया, और एकचित्त होकर रगशाला
मे दौड गए। ३० जब पौलुस ने लोगो के
पास भीतर जाना चाहा तो चेलो ने उसे
जाने न दिया। ३१ आसिया के हाकिमों
मे से भी उसके कई मित्रो ने उसके पास
कहला भेजा, और बिनती की, कि रगशाला
मे जाकर जोखिम न उठाना। ३२ सो
कोई कुछ चिल्लाया, और कोई कुछ;
क्योकि सभा मे बडी गडबडी हो रही थी,
और बहुत से लोग तो यह जानते भी नही
थे कि हम किस लिय इकट्ठे हुए हैं। ३३ तब
उन्हो ने सिकन्दर को, जिसे यहूदियों ने खड़ा
किया था, भीड में से आगे बढ़ाया, और
सिकन्दर हाथ से सैन करके लोगों के साम्हने
उत्तर दिया चाहता था। ३४ परन्तु जब
उन्हो ने जान लिया कि वह यहूदी है, तो
सब के सब एक शब्द से कोई दो घटे तक
चिल्लाते रहे, कि इफिसियों की अरतिमिस
महान है। ३५ तब नगर के मन्त्री ने
लोगों को शान्त करके कहा; हे इफिसियो,
कौन नही जानता, कि इफिसियों का नगर

बड़ी देवी अरतिमिस के मन्दिर, और ज्यूस
की ओर से गिरी हुई मूरत का टहलुआ है।
३६ सो जब कि इन बातो का खण्डन ही
नही हो सकता, तो उचित है, कि तुम चुपके
रहो; और बिना सोचे विचारे कुछ न करो।
३७ क्योंकि तुम इन मनुष्यों को लाए हो,
जो न मन्दिर के लूटनेवाले हैं, और न हमारी
देवी के निन्दक हैं। ३८ यदि देमेत्रियुस
और उसके साथी कारीगरों को किसी से
विवाद हो तो कचहरी खुली है, और
हाकिम * भी है; वे एक दूसरे पर नालिश
करे। ३९ परन्तु यदि तुम किसी और
बात के विषय मे कुछ पूछना चाहते हो, तो
नियत सभा मे फैसला किया जाएगा।
४० क्योंकि आज के बलवे के कारण हम
पर दोष लगाए जाने का डर है, इसलिये कि
इस का कोई कारण नही, सो हम इस भीड
के इकट्ठा होने का कोई उत्तर न दे सकेंगे।
४१ और यह कह के उस ने सभा को विदा
किया॥

२० जब हुल्लड थम गया, तो पौलुस
ने चेलो को बुलवाकर समझाया,
और उन से विदा होकर मकिदुनिया की
ओर चल दिया। २ और उस सारे देश मे
से होकर और उन्हे बहुत समझाकर, वह
यूनान मे आया। ३ जब तीन महीने रह-
कर जहाज पर सूरिया की ओर जाने पर था,
तो यहूदी उस की घात में लगे, इसलिये
उस ने यह सलाह की कि मकिदुनिया होकर
लौट जाए। ४ बिरीया के पुर्रुस का पुत्र
सोपत्रुस और थिस्सलूनीकियों में से
अरिस्तर्खुस और सिकुन्दुस और दिरबे का
गयुस, और तीमुथियुस और आसिया का
तुखिकुस और त्रुफिमुस आसिया तक उसके
साथ हो लिए। ५ वे आगे जाकर त्रोआस
में हमारी बाट जोहते रहे। ६ और हम
अखमीरी रोटी के दिनो के बाद फिलिप्पी
से जहाज पर चढ़कर पाच दिन में त्रोआस
में उन के पास पहुचे, और सात दिन तक
वहीं रहे॥

७ सप्ताह के पहिले दिन जब हम रोटी
तोडने * के लिये इकट्ठे हुए, तो पौलुस ने
जो दूसरे दिन चले जाने पर था, उन से
बातें की, और आधी रात तक बातें करता
रहा। ८ जिस अटारी पर हम इकट्ठे थे,
उस मे बहुत दीये जल रहे थे। ९ और
यूतुखुस नाम का एक जवान खिडकी पर
बैठा हुआ गहरी नीद से झुक रहा था, और
जब पौलुस देर तक बाते करता रहा तो
वह नीद के झोके में तीसरी अटारी पर से
गिर पडा, और मरा हुआ उठाया गया।
१० परन्तु पौलुस उतरकर उस से लिपट
गया, और गले लगाकर कहा, घबराओ
नही; क्योकि उसका प्राण उसी में है।
११ और ऊपर जाकर रोटी तोडी और
खाकर इतनी देर तक उन से बातें करता
रहा, कि पौ फट गई; फिर वह चला गया।
१२ और वे उस लडके को जीवित ले आए,
और बहुत शान्ति पाई॥

१३ हम पहले से जहाज पर चढ़कर
अस्सुस को इस विचार से आगे गए, कि
वहा से हम पौलुस को चढा ले क्योंकि उस ने
यह इसलिये ठहराया था, कि आप ही पैदल
जानेवाला था। १४ जब वह अस्सुस में
हमें मिला तो हम उसे चढ़ाकर मितुलेने में
आए। १५ और वहा से जहाज खोलकर
हम दूसरे दिन खियुस के साम्हने पहुचे,
और अगले दिन सामुस में लगान किया;

* या प्रतिनिधि।

* देखो २ अध्याय ४२ पद।

फिर दूसरे दिन मीलेतुस में आए।
१६ क्योंकि पौलुस ने इफिसुस के पास से
होकर जाने की ठानी थी, कि कहीं ऐसा न
हो, कि उसे आसिया में देर लगे; क्योंकि
वह जल्दी करता था, कि यदि हो सके, तो
उसे पिन्तेकुस्त का दिन यरूशलेम में कटे॥

१७ और उस ने मीलेतुस से इफिसुस
में कहला भेजा, और कलीसिया के
प्राचीनों * को बुलवाया। १८ जब वे उस
के पास आए, तो उन से कहा,

तुम जानते हो, कि पहिले ही दिन से
जब मैं आसिया में पहुचा, मैं हर समय
तुम्हारे साथ किस प्रकार रहा। १९ अर्थात्
बडी दीनता से, और आसू बहा बहाकर,
और उन परीक्षाओं में जो यहूदियों के
षड्यन्त्र के कारण मुझ पर आ पड़ी; मैं
प्रभु की सेवा करता ही रहा। २० और
जो जो बातें तुम्हारे लाभ की थी, उन को
बताने और लोगों के साम्हने और घर घर
सिखाने से कभी न झिझका। २१ बरन
यहूदियों और यूनानियों के साम्हने गवाही
देता रहा, कि परमेश्वर की ओर मन
फिराना, और हमारे प्रभु यीशु मसीह पर
विश्वास करना चाहिए। २२ और अब
देखो, मैं आत्मा में बन्धा हुआ यरूशलेम को
जाता हूं, और नहीं जानता, कि वहां मुझ
पर क्या क्या बीतेगा? २३ केवल यह
कि पवित्र आत्मा हर नगर में गवाही दे
देकर मुझ से कहता है, कि बन्धन और क्लेश
तेरे लिये तैयार हैं। २४ परन्तु मैं अपने
प्राण को कुछ नही समझता: कि उसे
प्रिय जानूं, बरन यह कि मैं अपनी दौड़ को,
और उस सेवकाई को पूरी करूं, जो मै ने
परमेश्वर के अनुग्रह के सुसमाचार पर
गवाही देने के लिये प्रभु यीशु से पाई है।
२५ और अब देखो, मैं जानता हूं, कि तुम
सब जिन में मैं परमेश्वर के राज्य का प्रचार
करता फिरा, मेरा मुह फिर न देखोगे।
२६ इसलिये मैं आज के दिन तुम से गवाही
देकर कहता हू, कि मैं सब के लोहू से निर्दोष
हू। २७ क्योंकि मैं परमेश्वर की सारी
मनसा को तुम्हे पूरी रीति से बताने से न
झिझका। २८ इसलिये अपनी और पूरे
झुड की चौकसी करो; जिस में पवित्र
आत्मा ने तुम्हें अध्यक्ष * ठहराया है; कि
तुम परमेश्वर की कलीसिया की रखवाली
करो, जिसे उस ने अपने लोहू से मोल लिया
है। २९ मैं जानता हूं, कि मेरे जाने के बाद
फाडनेवाले भेडिए तुम में आएंगे, जो झुंड
को न छोड़ेंगे। ३० तुम्हारे ही बीच में
से भी ऐसे ऐसे मनुष्य उठेंगे, जो चेलों को
अपने पीछे खींच लेने को टेढी मेढ़ी बातें
कहेंगे। ३१ इसलिये जागते रहो; और
स्मरण करो, कि मैं ने तीन वर्ष तक रात
दिन आंसू बहा बहाकर, हर एक को चितौनी
देना न छोड़ा। ३२ और अब मैं तुम्हें
परमेश्वर को, और उसके अनुग्रह के वचन
को सौंप देता हूं; जो तुम्हारी उन्नति कर
सकता है, और सब पवित्रों में साझी करके
मीरास दे सकता है। ३३ मैं ने किसी की
चान्दी सोने या कपड़े का लालच नहीं किया।
३४ तुम आप ही जानते हो कि इन्हीं हाथों
ने मेरी और मेरे साथियों की आवश्यकताएं
पूरी कीं। ३५ मैं ने तुम्हें सब कुछ करके
दिखाया, कि इस रीति से परिश्रम करते हुए
निर्बलों को सम्भालना, और प्रभु यीशु की
बातें स्मरण रखना अवश्य है, कि उस ने
आप ही कहा है; कि लेने से देना धन्य है॥

* या प्रिसबुतिरों।

* या बिशप।

३६ यह कहकर उस ने घुटने टेके और
उन सब के साथ प्रार्थना की। ३७ तब वे
सब बहुत रोए और पौलुस के गले में लिपट
कर उसे चूमने लगे। ३८ वे विशेष करके
इस बात का शोक करते थे, जो उस ने कही
थीं, कि तुम मेरा मुह फिर न देखोगे; और
उन्हों ने उसे जहाज तक पहुंचाया॥

२१ जब हम ने उन से अलग होकर
जहाज खोला, तो सीधे मार्ग से
कोस में आए, और दूसरे दिन रुदुस में, और
वहां से पतरा मे। २ और एक जहाज
फीनीके को जाता हुआ मिला, और उस पर
चढ़कर, उसे खोल दिया। ३ जब कुप्रुस
दिखाई दिया, तो हम ने उसे बाएं हाथ
छोड़ा, और सूरिया को चलकर सूर में
उतरे; क्योंकि वहा जहाज का बोझ
उतारना था। ४ और चेलों को पाकर
हम वहां सात दिन तक रहे· उन्हों ने
आत्मा के सिखाए पौलुस से कहा, कि
यरूशलेम में पांव न रखना। ५ जब वे
दिन पूरे हो गए, तो हम वहां से चल दिए;
और सब ने स्त्रियों और बालकों समेत हमें
नगर के बाहर तक पहुंचाया और हम ने
किनारे पर घुटने टेककर प्रार्थना की।
६ तब एक दूसरे से विदा होकर, हम तो
जहाज पर चढ़े, और वे अपने अपने घर
लौट गए॥

७ तब हम सूर से जलयात्रा पूरी करके
पतुलिमयिस में पहुंचे, और भाइयों को
नमस्कार करके उन के साथ एक दिन रहे।
८ दूसरे दिन हम वहां से चलकर कैसरिया
में आए, और फिलिप्पुस सुसमाचार प्रचारक
के घर में जो सातों में से एक था, जाकर
उसके यहा रहे। ९ उस की चार कुंवारी
पुत्रियां थी; जो भविष्यद्वाणी करती थी।
१० जब हम वहां बहुत दिन रह चुके, तो
अगबुस नाम एक भविष्यद्वक्ता यहूदिया से
आया। ११ उस ने हमारे पास आकर
पौलुस का पटका लिया, और अपने हाथ पाव
बान्धकर कहा; पवित्र आत्मा यह कहता है,
कि जिस मनुष्य का यह पटका है, उस को
यरूशलेम में यहूदी इसी रीति से बान्धेंगे,
और अन्यजातियों के हाथ में सौपेंगे।
१२ जब ये बातें सुनीं, तो हम और वहां के
लोगों ने उस से बिनती की, कि यरूशलेम
को न जाए। १३ परन्तु पौलुस ने उत्तर
दिया, कि तुम क्या करते हो, कि रो रोकर
मेरा मन तोडते हो, मैं तो प्रभु यीशु के
नाम के लिये यरूशलेम में न केवल बान्धे
जाने ही के लिये बरन मरने के लिये भी
तैयार हूं। १४ जब उस ने न माना तो
हम यह कहकर चुप हो गए, कि प्रभु की
इच्छा पूरी हो॥

१५ उन दिनों के बाद हम बान्ध छान्ध-
कर यरूशलेम को चल दिए। १६ कैसरिया
के भी कितने चेले हमारे साथ हो लिए,
और मनासोन नाम कुप्रुस के एक पुराने
चेले को साथ ले आए, कि हम उसके यहा
टिकें॥

१७ जब हम यरूशलेम में पहुंचे, तो
भाई बड़े आनन्द के साथ हम से मिले।
१८ दूसरे दिन पौलुस हमें लेकर याकूब
के पास गया, जहां सब प्राचीन * इकट्ठे थे।
१९ तब उस ने उन्हें नमस्कार करके, जो
जो काम परमेश्वर ने उस की सेवकाई के
द्वारा अन्यजातियों में किए थे, एक एक
करके सब बताया। २० उन्हों ने यह सुन-
कर परमेश्वर की महिमा की, फिर उस से
कहा; हे भाई, तू देखता है, कि यहूदियों में

* या प्रिसबुतिर।

से कई हजार ने बिश्वास किया है; और
सब व्यवस्था के लिये धुन लगाए हैं।
२१ और उन को तेरे विषय में सिखाया
गया है, कि तू अन्यजातियो में रहनेवाले
यहूदियो को मूसा से फिर जाने को सिखाता
है, और कहता है, कि न अपने बच्चो का
खतना कराओ और न रीतियो पर चलो:
सो क्या किया जाए? २२ लोग अवश्य
सुनेंगे, कि तू आया है। २३ इसलिये जो
हम तुझ से कहते हें, वह कर: हमारे यहां
चार मनुष्य हैं, जिन्हो ने मन्नत मानी है।
२४ उन्हें लेकर उन के साथ अपने आप को
शुद्ध कर; और उन के लिये खर्चा दे, कि वे
सिर मुडाएं तब सब जान लेंगे, कि जो
बातें उन्हें तेरे विषय मे सिखाई गईं, उन की
कुछ जड़ नही है परन्तु तू आप भी व्यवस्था
को मानकर उसके अनुसार चलता है।
२५ परन्तु उन अन्यजातियो के विषय मे
जिन्हों ने विश्वास किया है, हम ने यह निर्णय
करके लिख भेजा है कि वे मूरतो के साम्हने
बलि किए हुए मास से, और लोहू से, और
गला घोटे हुओ के मास से, और व्यभिचार
से, बचे रहें। २६ तब पौलुस उन मनुष्यों
को लेकर, और दूसरे दिन उन के साथ शुद्ध
होकर मन्दिर मे गया, और बता दिया, कि
शुद्ध होने के दिन, अर्थात् उन मे से हर एक
के लिये चढावा चढ़ाए जाने तक के दिन कब
पूरे होंगे।।

२७ जब वे सात दिन पूरे होने पर थे,
तो आसिया के यहूदियो ने पौलुस को मन्दिर
में देखकर सब लोगों को उसकाया, और
यों चिल्लाकर उस को पकड़ लिया।
२८ कि हे इस्राएलियो, सहायता करो;
यह वही मनुष्य है, जो लोगों के, और
व्यवस्था के, और इस स्थान के विरोध में
हर जगह सब लोगों को सिखाता है, यहां
तक कि यूनानियो को भी मन्दिर में लाकर
उस ने इस पवित्र स्थान को अपवित्र किया
है। २९ उन्हों ने तो इस से पहिले
त्रुफिमुस इफिसी को उसके साथ नगर में
देखा था, और समझते थे, कि पौलुस उसे
मन्दिर मे ले आया है। ३० तब सारे नगर
में कोलाहल मच गया, और लोग दौडकर
इकट्ठे हुए, और पौलुस को पकड़कर मन्दिर
के बाहर घसीट लाए, और तुरन्त द्वार बन्द
किए गए। ३१ जब वे उसे मार डालना
चाहते थे, तो पलटन के सरदार को सन्देश
पहुचा कि सारे यरूशलेम में कोलाहल मच
रहा है। ३२ तब वह तुरन्त सिपाहियों
और सूबेदारो को लेकर उन के पास नीचे
दौड़ आया; और उन्हो ने पलटन के सरदार
को और सिपाहियों को देख कर पौलुस को
मारने पीटने से हाथ उठाया। ३३ तब
पलटन के सरदार ने पास आकर उसे पकड़
लिया, और दो जजीरो से बान्धने की आज्ञा
देकर पूछने लगा, यह कौन है, और इस ने
क्या किया है? ३४ परन्तु भीड़ में से कोई
कुछ और कोई कुछ चिल्लाते रहे और
जब हुल्लड़ के मारे ठीक सच्चाई न जान
सका, तो उसे गढ में ले जाने की आज्ञा दी।
३५ जब वह सीढ़ी पर पहुचा, तो ऐसा
हुआ, कि भीड़ के दबाव के मारे सिपाहियों
को उसे उठाकर ले जाना पड़ा। ३६ क्योंकि
लोगों की भीड़ यह चिल्लाती हुई उसके
पीछे पड़ी, कि उसका अन्त कर दो।।

३७ जब वे पौलुस को गढ़ में ले जाने पर
थे, तो उस ने पलटन के सरदार से कहा;
क्या मुझे आज्ञा है कि मै तुझ से कुछ कहूं?
उस ने कहा; क्या तू यूनानी जानता है?
३८ क्या तू वह मिसरी नही, जो इन दिनों
से पहिले बलवाई बनाकर चार हजार
कटारबन्द लोगों को जङ्गल में ले गया?

३९ पौलुस ने कहा, मैं तो तरसुस का यहूदी
मनुष्य हूं! किलिकिया के प्रसिद्ध नगर का
निवासी हूं : और मैं तुझ से बिनती करता
हूं, कि मुझे लोगों से बातें करने दे। ४० जब
उस ने आज्ञा दी, तो पौलुस ने सीढ़ी पर
खड़े होकर लोगो को हाथ से सैन किया :
जब वे चुप हो गए, तो वह इब्रानी भाषा में
बोलने लगा, कि,

२२ हे भाइयो, और पितरो, मेरा
प्रत्युत्तर सुनो, जो मैं अब तुम्हारे
साम्हने कहता हूं॥

२ वे यह सुनकर कि वह हम से इब्रानी
भाषा में बोलता है, और भी चुप रहे।
तब उस ने कहा;

३ मैं तो यहूदी मनुष्य हू, जो किलिकिया
के तरसुस में जन्मा; परन्तु इस नगर मे
गमलीएल के पांवों के पास बैठकर पढ़ाया
गया, और बापदादों की व्यवस्था की ठीक
रीति पर सिखाया गया; और परमेश्वर के
लिये ऐसी धुन लगाए था, जैसे तुम सब
आज लगाए हो। ४ और मैं ने पुरुष और
स्त्री दोनों को बान्ध बान्धकर, और बन्दीगृह
में डाल डालकर, इस पंथ को यहां तक
सताया, कि उन्हें मरवा भी डाला। ५ इस
बात के लिये महायाजक और सब पुरनिये
गवाह हैं; कि उन में से मैं भाइयों के नाम
पर चिट्ठियां लेकर दमिश्क को चला जा रहा
था, कि जो वहां हों उन्हें भी दण्ड दिलाने
के लिये बान्धकर यरूशलेम में लाऊं।
६ जब मैं चलते चलते दमिश्क के निकट
पहुंचा, तो ऐसा हुआ कि दो पहर के लगभग
एकाएक एक बड़ी ज्योति आकाश से मेरे
चारों ओर चमकी। ७ और मै भूमि पर
गिर पड़ा : और यह शब्द सुना, कि * हे
शाऊल, हे शाऊल, तू मुझे क्यों सताता है?
मैं ने उत्तर दिया, कि हे प्रभु, तू कौन है?
८ उस ने मुझ से कहा; मैं यीशु नासरी हूं,
जिसे तू सताता है? ९ और मेरे साथियों
ने ज्योति तो देखी, परन्तु जो मुझ से बोलता
था उसका शब्द न सुना। १० तब मैं ने
कहा; हे प्रभु मैं क्या करूं? प्रभु ने मुझ से
कहा; उठकर दमिश्क में जा, और जो कुछ
तेरे करने के लिये ठहराया गया है वहां
तुझ से सब कह दिया जाएगा। ११ जब
उस ज्योति के तेज के मारे मुझे कुछ दिखाई
न दिया, तो मै अपने साथियों के हाथ पकड़े
हुए दमिश्क में आया। १२ और हनन्याह
नाम का व्यवस्था के अनुसार एक भक्त
मनुष्य, जो वहां के रहनेवाले सब यहूदियों
में सुनाम था, मेरे पास आया। १३ और
खड़ा होकर मुझ से कहा; हे भाई शाऊल
फिर देखने लग : उसी घडी मेरे नेत्र खुल
गए और मैं ने उसे देखा। १४ तब उस ने
कहा; हमारे बापदादों के परमेश्वर ने
तुझे इसलिये ठहराया है, कि तू उस की
इच्छा को जाने, और उस धर्मी को देखे, और
उसके मुंह से बातें सुने। १५ क्योंकि तू
उस की ओर से सब मनुष्यों के साम्हने उन
बातों का गवाह होगा, जो तू ने देखी और
सुनी हैं। १६ अब क्यो देर करता है?
उठ, बपतिस्मा ले, और उसका नाम लेकर
अपने पापों को धो डाल। १७ जब मैं फिर
यरूशलेम में आकर मन्दिर में प्रार्थना कर
रहा था, तो बेसुध हो गया। १८ और
उस को देखा कि मुझ से कहता है; जल्दी
करके यरूशलेम से झट निकल जा : क्योंकि
वे मेरे विषय में तेरी गवाही न मानेंगे।
१९ मैं ने कहा; हे प्रभु वे तो आप जानते
हैं, कि मैं तुझ पर विश्वास करनेवालों को
बन्दीगृह में डालता और जगह जगह

* यू० जो मुझ से कहता था।

आराधनालय में पिटवाता था। २० और
जब तेरे गवाह स्तिफनुस का लोहू बहाया
जा रहा था तब मैं भी वहां खड़ा था, और
इस बात में सहमत था, और उसके घातकों
के कपड़ों की रखवाली करता था।
२१ और उस ने मुझ से कहा, चला जा:
क्योंकि मैं तुझे अन्यजातियों के पास दूर दूर
भेजूंगा ॥

२२ वे इस बात तक उस की सुनते रहे;
तब ऊंचे शब्द से चिल्लाए, कि ऐसे मनुष्य
का अन्त करो; उसका जीवित रहना उचित
नहीं। २३ जब वे चिल्लाते और कपड़े
फेंकते और आकाश में धूल उड़ाते थे,
२४ तो पलटन के सूबेदार ने कहा, कि
इसे गढ़ में ले जाओ, और कोड़े मारकर
जांचो, कि मैं जानूं कि लोग किस कारण
उसके विरोध में ऐसा चिल्ला रहे हैं।
२५ जब उन्हों ने उसे तसमों से बान्धा तो
पौलुस ने उस सूबेदार से जो पास खड़ा था,
कहा, क्या यह उचित है, कि तुम एक रोमी
मनुष्य को, और वह भी बिना दोषी ठहराए
हुए कोड़े मारो? २६ सूबेदार ने यह सुन-
कर पलटन के सरदार के पास जाकर कहा,
तू यह क्या करता है? यह तो रोमी मनुष्य
है। २७ तब पलटन के सरदार ने उसके
पास आकर कहा; मुझे बता, क्या तू रोमी
है? उस ने कहा, हां। २८ यह सुनकर
पलटन के सरदार ने कहा; कि मैं ने रोमी
होने का पद बहुत रुपये देकर पाया है:
पौलुस ने कहा, मैं तो जन्म से रोमी हूं।
२९ तब जो लोग उसे जांचने पर थे, वे
तुरन्त उसके पास से हट गए; और पलटन
का सरदार भी यह जानकर कि यह रोमी
है, और मैं ने उसे बान्धा है, डर गया ॥

३० दूसरे दिन वह ठीक ठीक जानने की
इच्छा से कि यहूदी उस पर क्यों दोष लगाते
हैं, उसके बन्धन खोल दिए; और महा-
याजकों और सारी महासभा को इकट्ठे होने
की आज्ञा दी, और पौलुस को नीचे ले जाकर
उन के साम्हने खड़ा कर दिया ॥

२३ पौलुस ने महासभा की ओर
टकटकी लगाकर देखा, और कहा,
हे भाइयो, मैं ने आज तक परमेश्वर के लिये
बिलकुल सच्चे विवेक * से जीवन बिताया
है। २ हनन्याह महायाजक ने, उन को जो
उसके पास खड़े थे, उसके मुंह पर थप्पड़
मारने की आज्ञा दी। ३ तब पौलुस ने उस
से कहा; हे चूना फिरी हुई भीत, परमेश्वर
तुझे मारेगा तू व्यवस्था के अनुसार मेरा
न्याय करने को बैठा है, और फिर क्या
व्यवस्था के विरुद्ध मुझे मारने की आज्ञा
देता है? ४ जो पास खड़े थे, उन्हों ने कहा,
क्या तू परमेश्वर के महायाजक को बुरा
कहता है? ५ पौलुस ने कहा; हे भाइयो,
मैं नहीं जानता था, कि यह महायाजक है;
क्योंकि लिखा है, कि अपने लोगों के प्रधान
को बुरा न कह। ६ तब पौलुस ने यह जान-
कर, कि कितने सदूकी और कितने फरीसी
हैं, सभा में पुकारकर कहा, हे भाइयो, मैं
फरीसी और फरीसियों के वंश का हूं, मरे
हुओं की आशा और पुनरुत्थान † के विषय
में मेरा मुकद्दमा हो रहा है। ७ जब उस ने
यह बात कही तो फरीसियों और सदूकियों
में झगड़ा होने लगा; और सभा में फूट पड़
गई। ८ क्योंकि सदूकी तो यह कहते हैं,
कि न पुनरुत्थान है, न स्वर्गदूत और न
आत्मा है, परन्तु फरीसी दोनों मानते हैं।
९ तब बड़ा हुल्ला मचा: और कितने
शास्त्री जो फरीसियों के दल के थे, उठकर

* अर्थात् मन या कान्शन्स।
† या मृतकोत्थान।

यों कहकर झगड़ने लगे, कि हम इस मनुष्य
में कुछ बुराई नहीं पाते; और यदि कोई
आत्मा या स्वर्गदूत उस से बोला है तो फिर
क्या ? १० जब बहुत झगडा हुआ, तो
पलटन के सरदार ने इस डर से कि वे पौलुस
के टुकड़े टुकड़े न कर डाले पलटन को आज्ञा
दी, कि उतरकर उस को उन के बीच में से
बरबस निकालो, और गढ़ मे ले आओ ॥

११ उसी रात प्रभु ने उसके पास आ
खड़े होकर कहा; हे पौलुस, ढाढस बान्ध;
क्योंकि जैसी तू ने यरूशलेम में मेरी गवाही
दी, वैसी ही तुझे रोम में भी गवाही देनी
होगी ॥

१२ जब दिन हुआ, तो यहूदियों ने एका
किया, और शपथ खाई कि जब तक हम
पौलुस को मार न डालें, तब तक खाए या
पीएं तो हम पर धिक्कार। १३ जिन्हो ने
आपस मे यह शपथ खाई थी, वे चालीस
जनों के ऊपर थे। १४ उन्हों ने महायाजको
और पुरनियों के पास आकर कहा, हम ने
यह ठाना है, कि जब तक हम पौलुस को
मार न डाले, तब तक यदि कुछ चखें भी,
तो हम पर धिक्कार पर धिक्कार है।
१५ इसलिये अब महासभा समेत पलटन के
सरदार को समझाओ, कि उसे तुम्हारे पास
ले आए, मानो कि तुम उसके विषय मे और
भी ठीक जाच करना चाहते हो, और हम
उसके पहुंचने से पहिले ही उसे मार डालने
के लिये तैयार रहेंगे। १६ और पौलुस के
भांजे ने सुना, कि वे उस की घात मे है, तो
गढ़ में जाकर पौलुस को सन्देश दिया।
१७ पौलुस ने सूबेदारो में से एक को अपने
पास बुलाकर कहा; इस जवान को पलटन
के सरदार के पास ले जाओ, यह उस से कुछ
कहना चाहता है। १८ सो उस ने उसको
पलटन के सरदार के पास ले जाकर कहा;
पौलुस बन्धुए ने मुझे बुलाकर बिनती की,
कि यह जवान पलटन के सरदार से कुछ
कहना चाहता है; उसे उसके पास ले जा।
१९ पलटन के सरदार ने उसका हाथ पकड-
कर, और अलग ले जाकर पूछा; मुझ से
क्या कहना चाहता है ? २० उस ने कहा;
यहूदियो ने एका किया है, कि तुझ से बिनती
करे, कि कल पौलुस को महासभा में लाए,
मानो तू और ठीक से उस की जाच करना
चाहता है। २१ परन्तु उन की मत मानना,
क्योंकि उन में से चालीस के ऊपर मनुष्य
उस की घात मे है, जिन्हों ने यह ठान लिया
है, कि जब तक हम पौलुस को मार न डालें,
तब तक खाए, पीए, तो हम पर धिक्कार,
और अभी वे तैयार हैं और तेरे वचन की
आस देख रहे है। २२ तब पलटन के
सरदार ने जवान को यह आज्ञा देकर विदा
किया, कि किसी से न कहना कि तू ने मुझ
को ये बातें बताई है। २३ और दो
सूबेदारो को बुलाकर कहा; दो सौ सिपाही,
सत्तर सवार, और दो सौ भालैत, पहर रात
बीते कैसरिया को जाने के लिये तैयार कर
रखो। २४ और पौलुस की सवारी के लिये
घोडे तैयार रखो कि उसे फेलिक्स हाकिम
के पास कुशल से पहुंचा दें। २५ उस ने
इस प्रकार की चिट्ठी भी लिखी;

२६ महाप्रतापी फेलिक्स हाकिम को
क्लौदियुस लूसियास का नमस्कार।
२७ इस मनुष्य को यहूदियो ने पकड़कर
मार डालना चाहा, परन्तु जब मैं ने जाना,
कि रोमी है, तो पलटन लेकर छुड़ा लाया।
२८ और मैं जानना चाहता था, कि वे
उस पर किस कारण दोष लगाते हैं, इसलिये
उसे उन की महासभा में ले गया। २९ तब
मैं ने जान लिया, कि वे अपनी व्यवस्था के
विवादों के विषय में उस पर दोष लगाते

हैं, परन्तु मार डाले जाने या बान्धे जाने के
योग्य उस में कोई दोष नही। ३० और
जब मुझे बताया गया, कि वे इस मनुष्य की
घात में लगे हैं तो मैं ने तुरन्त उस को तेरे
पास भेज दिया; और मुद्दइयों को भी आज्ञा
दी, कि तेरे साम्हने उस पर नालिश करें॥

३१ सो जैसे सिपाहियो को आज्ञा दी
गई थी वैसे ही पौलुस को लेकर रातो-रात
अन्तिपत्रिस में लाए। ३२ दूसरे दिन
वे सवारों को उसके साथ जाने के लिये
छोडकर आप गढ को लौटे। ३३ उन्हों ने
कैसरिया मे पहुंचकर हाकिम को चिट्ठी
दी: और पौलुस को भी उसके साम्हने
खड़ा किया। ३४ उस ने पढ़कर पूछा,
यह किस देश का है? ३५ और जब जान
लिया कि किलकिया का है; तो उस से
कहा; जब तेरे मुद्दई भी आएगे, तो मैं तेरा
मुकद्दमा करूंगा: और उस ने उसे हेरोदेस
के किले * मे, पहरे में रखने की आज्ञा दी॥

२४ पाच दिन के बाद हनन्याह
महायाजक कई पुरनियो और
तिरतुल्लुस नाम किसी वकील को साथ
लेकर आया; उन्हो ने हाकिम के साम्हने
पौलुस पर नालिश की। २ जब वह बुलाया
गया तो तिरतुल्लुस उस पर दोष लगाकर
कहने लगा, कि,

हे महाप्रतापी फेलिक्स, तेरे द्वारा हमें
जो बड़ा कुशल होता है; और तेरे प्रबन्ध से
इस जाति के लिये कितनी बुराइयां सुधरती
जाती हैं। ३ इस को हम हर जगह और
हर प्रकार से धन्यवाद के साथ मानते है।
४ परन्तु इसलिये कि तुझे और दुख नही
देना चाहता, मै तुझ से बिनती करता हूं,
कि कृपा करके हमारी दो एक बातें सुन ले।
५ क्योंकि हम ने इस मनुष्य को उपद्रवी
और जगत के सारे यहूदियों में बलवा
करानेवाला, और नासरियों के कुपन्थ का
मुखिया पाया है। ६ उस ने मन्दिर को
अशुद्ध करना चाहा, और हम ने उसे पकड़ा।
८ इन सब बातो को जिन के विषय में हम
उस पर दोष लगाते हैं, तू आपही उस को
जांच करके जान लेगा। ९ यहूदियों ने भी
उसका साथ देकर कहा, ये बातें इसी प्रकार
की है॥

१० जब हाकिम ने पौलुस को बोलने
के लिये सैन किया तो उस ने उत्तर दिया,

मैं यह जानकर कि तू बहुत वर्षों से इस
जाति का न्याय करता है, आनन्द से अपना
प्रत्युत्तर देता हूं। ११ तू आप जान
सकता है, कि जब से मै यरूशलेम मे भजन
करने को आया, मुझे बारह दिन से ऊपर
नही हुए। १२ और उन्हो ने मुझे न
मन्दिर में न सभा के घरों में, न नगर में
किसी से विवाद करते या भीड़ लगाते
पाया। १३ और न तो वे उन बातों को,
जिन का वे अब मुझ पर दोष लगाते हैं,
तेरे साम्हने सच ठहरा सकते है। १४ परन्तु
यह मैं तेरे साम्हने मान लेता हूं, कि जिस
पन्थ को वे कुपन्थ कहते हैं, उसी की रीति
पर मैं अपने बापदादों के परमेश्वर की
सेवा करता हूं: और जो बातें व्यवस्था
और भविष्यद्वक्ताओं की पुस्तको में लिखी
हैं, उन सब की प्रतीति करता हू। १५ और
परमेश्वर से आशा रखता हू जो वे आप भी
रखते हैं, कि धर्मी और अधर्मी दोनों का जी
उठना होगा। १६ इस से मैं आप भी
यतन करता हू, कि परमेश्वर की, और
मनुष्यों की ओर मेरा विवेक * सदा निर्दोष

* यू० प्रितोरियुम।

* अर्थात् मन या कान्शन्स।

रहे। १७ बहुत बर्षों के बाद मै अपने
लोगों को दान पहुचाने, और भेंट चढ़ाने
आया था। १८ उन्हो ने मुझे मन्दिर में,
शुद्ध दशा में बिना भीड़ के साथ, और बिना
दंगा करते हुए इस काम में पाया—हां
आसिया के कई यहूदी थे—उन को उचित
था, १९ कि यदि मेरे विरोध में उन की
कोई बात हो तो यहां तेरे साम्हने आकर
मुझ पर दोष लगाते। २० या ये आप ही
कहें, कि जब मै महासभा के साम्हने खडा
था, तो उन्हों ने मुझ में कौन सा अपराध
पाया? २१ इस एक बात को छोड जो
मैं ने उन के बीच मे खडे होकर पुकारकर
कहा था, कि मरे हुओ के जी उठने के विषय
में आज मेरा तुम्हारे साम्हने मुकद्दमा हो
रहा है॥

२२ फेलिक्स ने जो इस पन्थ की बाते
ठीक ठीक जानता था, उन्हें यह कहकर
टाल दिया, कि जब पलटन का सरदार
लूसियास आएगा, तो तुम्हारी बात का
निर्णय करूगा। २३ और सूबेदार को
आज्ञा दी, कि पौलुस को सुख से रखकर
रखवाली करना, और उसके मित्रो में से
किसी को भी उस की सेवा करने से न
रोकना॥

२४ कितने दिनो के बाद फेलिक्स अपनी
पत्नी द्रुसिल्ला को, जो यहूदिनी थी, साथ
लेकर आया; और पौलुस को बुलवाकर
उस विश्वास * के विषय में जो मसीह यीशु
पर है, उस से सुना। २५ और जब वह
धर्म और सयम और आनेवाले न्याय की
चर्चा करता था, तो फेलिक्स ने भयमान
होकर उत्तर दिया, कि अभी तो जा:
अवसर पाकर में तुझे फिर बुलाऊंगा।

* या धर्म।

२६ उसे पौलुस से कुछ रुपये मिलने की
भी आस थी; इसलिये और भी बुला बुला-
कर उस से बातें किया करता था।
२७ परन्तु जब दो वर्ष बीत गए, तो
पुरकियुस फेस्तुस फेलिक्स की जगह पर
आया, और फेलिक्स यहूदियों को खुश करने
की इच्छा से पौलुस को बन्धुआ छोड़
गया॥

२५ फेस्तुस उस प्रान्त में पहुचकर
तीन दिन के बाद कैसरिया से
यरूशलेम को गया। २ तब महायाजकों
ने, और यहूदियों के बड़े लोगों ने, उसके
साम्हने पौलुस की नालिश की। ३ और
उस से बिनती करके उसके विरोध मे यह
बर चाहा, कि वह उसे यरूशलेम में बुलवाए,
क्योंकि वे उसे रास्ते ही मे मार डालने की
घात लगाए हुए थे। ४ फेस्तुस ने उत्तर
दिया, कि पौलुस कैसरिया में पहरे में है,
और मै आप जल्द वहा जाऊंगा। ५ फिर
कहा, तुम मे जो अधिकार रखते है, वे साथ
चले, और यदि इस मनुष्य ने कुछ अनुचित
काम किया है, तो उस पर दोष लगाए॥

६ और उन के बीच कोई आठ दस दिन
रहकर वह कैसरिया गया: और दूसरे दिन
न्याय आसन पर बैठकर पौलुस के लाने की
आज्ञा दी। ७ जब वह आया, तो जो यहूदी
यरूशलेम से आए थे, उन्हों ने आस पास
खड़े होकर उस पर बहुतेरे भारी दोष
लगाए, जिन का प्रमाण वे नही दे सकते थे।
८ परन्तु पौलुस ने उत्तर दिया, कि मैं ने
न तो यहूदियों की व्यवस्था का और न
मन्दिर का, और न कैसर का कुछ अपराध
किया है। ९ तब फेस्तुस ने यहूदियों को
खुश करने की इच्छा से पौलुस को उत्तर
दिया, क्या तू चाहता है, कि यरूशलेम को

जाए; और वहां मेरे साम्हने तेरा यह
मुकद्दमा तय किया जाए? १० पौलुस ने
कहा; मैं कैसर के न्याय आसन के साम्हने
खड़ा हूं : मेरे मुकद्दमे का यहीं फैसला होना
चाहिए : जैसा तू अच्छी तरह जानता है,
यहूदियों का मैं ने कुछ अपराध नहीं किया।
११ यदि अपराधी हू और मार डाले जाने
योग्य कोई काम किया है; तो मरने से नहीं
मुकरता; परन्तु जिन बातो का ये मुझ पर
दोष लगाते हैं, यदि उन में से कोई बात
सच न ठहरे, तो कोई मुझे उन के हाथ नही
सौंप सकता : मैं कैसर की दोहाई देता हू।
१२ तब फेस्तुस ने मन्त्रियों की सभा के
साथ बातें करके उत्तर दिया, तू ने कैसर की
दोहाई दी है, तू कैसर के पास जाएगा॥

१३ और कुछ दिन बीतने के बाद
अग्रिप्पा राजा और बिरनीके ने कैसरिया
में आकर फेस्तुस से भेंट की। १४ और
उन के बहुत दिन वहा रहने के बाद फेस्तुस
ने पौलुस की कथा राजा को बताई, कि
एक मनुष्य है, जिसे फेलिक्स बन्धुआ छोड़
गया है। १५ जब मैं यरूशलेम में था, तो
महायाजक और यहूदियों के पुरनियो ने
उस की नालिश की, और चाहा, कि उस
पर दण्ड की आज्ञा दी जाए। १६ परन्तु
मैं ने उन को उत्तर दिया, कि रोमियों की
यह रीति नहीं, कि किसी मनुष्य को दण्ड के
लिये सौंप दें, जब तक मुद्दाअलैह को अपने
मुद्दइयों के आमने-सामने खड़े होकर दोष के
उत्तर देने का अवसर न मिले। १७ सो
जब वे यहां इकट्ठे हुए, तो मैं ने कुछ देर न
की परन्तु दूसरे ही दिन न्याय आसन पर
बैठकर, उस मनुष्य को लाने की आज्ञा दी।
१८ जब उसके मुद्दई खड़े हुए, तो उन्हों ने
ऐसी बुरी बातों का दोष नहीं लगाया, जैसा
मैं समझता था। १९ परन्तु अपने मत के,
और यीशु नाम किसी मनुष्य के विषय में
जो मर गया था, और पौलुस उस को जीवित
बताता था, विवाद करते थे। २० और
मै उलझन में था, कि इन बातों का पता कैसे
लगाऊं? इसलिये मैं ने उस से पूछा, क्या
तू यरूशलेम जाएगा, कि वहा इन बातो का
फैसला हो? २१ परन्तु जब पौलुस ने
दोहाई दी, कि मेरे मुकद्दमे का फैसला महा-
राजाधिराज के यहा हो; तो मैं ने आज्ञा दी,
कि जब तक उसे कैसर के पास न भेजूं, उस
की रखवाली की जाए। २२ तब अग्रिप्पा
ने फेस्तुस से कहा, मैं भी उस मनुष्य की
सुनना चाहता हू . उस ने कहा, तू कल सुन
लेगा॥

२३ सो दूसरे दिन, जब अग्रिप्पा और
बिरनीके बड़ी धूमधाम से आकर पलटन के
सरदारो और नगर के बड़े लोगों के साथ
दरबार में पहुंचे, तो फेस्तुस ने आज्ञा दी,
कि वे पौलुस को ले आए। २४ फेस्तुस ने
कहा; हे महाराजा अग्रिप्पा, और हे सब
मनुष्यो जो यहा हमारे साथ हो, तुम इस
मनुष्य को देखते हो, जिस के विषय में सारे
यहूदियों ने यरूशलेम में और यहां भी चिल्ला
चिल्लाकर मुझ से बिनती की, कि इस का
जीवित रहना उचित नही। २५ परन्तु मैं
ने जान लिया, कि उस ने ऐसा कुछ नहीं
किया कि मार डाला जाए; और जब कि
उस ने आप ही महाराजाधिराज की दोहाई
दी, तो मैं ने उसे भेजने का उपाय निकाला।
२६ परन्तु मैं ने उसके विषय में कोई ठीक
बात नही पाई कि अपने स्वामी के पास
लिखूं, इसलिये मैं उसे तुम्हारे साम्हने और
विशेष करके हे महाराजा अग्रिप्पा तेरे
साम्हने लाया हूं, कि जांचने के बाद मुझे
कुछ लिखने को मिले। २७ क्योंकि बन्धुए
को भेजना और जो दोष उस पर लगाए गए,

उन्हें न बताना, मुझे व्यर्थ समझ पड़ता
है॥

२६ अग्रिप्पा ने पौलुस से कहा;
तुझे अपने विषय में बोलने की
आज्ञा है: तब पौलुस हाथ बढ़ाकर उत्तर
देने लगा, कि,
२ हे राजा अग्रिप्पा, जितनी बातों का
यहूदी मुझ पर दोष लगाते हैं, आज तेरे
साम्हने उन का उत्तर देने में मैं अपने को
धन्य समझता हूं। ३ विशेष करके इसलिये
कि तू यहूदियों के सब व्यवहारों और विवादों
को जानता है, सो मैं बिनती करता हूं,
धीरज से मेरी सुन ले। ४ जैसा मेरा चाल
चलन आरम्भ से अपनी जाति के बीच
और यरूशलेम में था, यह सब यहूदी जानते
हैं। ५ वे यदि गवाही देना चाहते हैं, तो
आरम्भ से मुझे पहिचानते हैं, कि मैं फरीसी
होकर अपने धर्म के सब से खरे पन्थ के
अनुसार चला। ६ और अब उस प्रतिज्ञा
की आशा के कारण जो परमेश्वर ने हमारे
बापदादों से की थी, मुझ पर मुकद्दमा चल
रहा है। ७ उसी प्रतिज्ञा के पूरे होने की
आशा लगाए हुए, हमारे बारहों गोत्र अपने
सारे मन से रात दिन परमेश्वर की सेवा
करते आए हैं: हे राजा, इसी आशा के
विषय में यहूदी मुझ पर दोष लगाते हैं।
८ जब कि परमेश्वर मरे हुओं को जिलाता
है, तो तुम्हारे यहां यह बात क्यों विश्वास के
योग्य नहीं समझी जाती? ९ मैं ने भी
समझा था कि यीशु नासरी के नाम के
विरोध में मुझे बहुत कुछ करना चाहिए।
१० और मैं ने यरूशलेम में ऐसा ही किया;
और महायाजकों से अधिकार पाकर बहुत
से पवित्र लोगों को बन्दीगृह में डाला, और
जब वे मार डाले जाते थे, तो मैं भी उन के
विरोध में अपनी सम्मति देता था।
११ और हर आराधनालय में मैं उन्हें
ताड़ना दिला दिलाकर यीशु की निन्दा
करवाता था, यहां तक कि क्रोध के मारे
ऐसा पागल हो गया, कि बाहर के नगरों में
भी जाकर उन्हें सताता था। १२ इसी
धुन में जब मैं महायाजकों से अधिकार
और परवाना लेकर दमिश्क को जा रहा
था। १३ तो हे राजा, मार्ग में दोपहर के
समय मैं ने आकाश से सूर्य के तेज से भी
बढ़कर एक ज्योति अपने और अपने साथ
चलनेवालों के चारों ओर चमकती हुई
देखी। १४ और जब हम सब भूमि पर
गिर पड़े, तो मैं ने इब्रानी भाषा में, मुझ से
यह कहते हुए यह शब्द सुना, कि हे शाऊल,
हे शाऊल, तू मुझे क्यों सताता है? पैने पर
लात मारना तेरे लिये कठिन है। १५ मैं ने
कहा, हे प्रभु तू कौन है? प्रभु ने कहा, मैं
यीशु हूं: जिसे तू सताता है। १६ परन्तु
तू उठ, अपने पांवों पर खड़ा हो; क्योंकि
मैं ने तुझे इसलिये दर्शन दिया है, कि तुझे
उन बातों का भी सेवक और गवाह ठहराऊं,
जो तू ने देखी हैं, और उन का भी जिन के
लिये मैं तुझे दर्शन दूंगा। १७ और मैं तुझे
तेरे लोगों से और अन्यजातियों से बचाता
रहूंगा, जिन के पास मैं अब तुझे इसलिये
भेजता हूं। १८ कि तू उन की आंखें खोले,
कि वे अंधकार से ज्योति की ओर, और
शैतान के अधिकार से परमेश्वर की ओर
फिरें; कि पापों की क्षमा, और उन लोगों के
साथ जो मुझ पर विश्वास करने से पवित्र
किए गए हैं, मीरास पाएं। १९ सो हे
राजा अग्रिप्पा, मैं ने उस स्वर्गीय दर्शन की
बात न टाली। २० परन्तु पहिले दमिश्क
के, फिर यरूशलेम के रहनेवालों को, तब

यहूदिया के सारे देश में और अन्यजातियों
को समझाता रहा, कि मन फिराओ और
परमेश्वर की ओर फिर कर मन फिराव के
योग्य काम करो। २१ इन बातों के कारण
यहूदी मुझे मन्दिर में पकड़के मार डालने
का यत्न करते थे। २२ सो परमेश्वर की
सहायता से मैं आज तक बना हू और छोटे
बड़े सभी के साम्हने गवाही देता हू और
उन बातो को छोड़ कुछ नही कहता, जो
भविष्यद्वक्ताओ और मूसा ने भी कहा कि
होनेवाली हैं। २३ कि मसीह को दुख
उठाना होगा, और वही सब से पहिले मरे
हुओं मे से जी उठकर, हमारे लोगों में
और अन्यजातियों में ज्योति का प्रचार
करेगा॥

२४ जब वह इस रीति से उत्तर दे रहा
था, तो फेस्तुस ने ऊंचे शब्द से कहा; हे
पौलुस, तू पागल है: बहुत विद्या ने तुझे
पागल कर दिया है। २५ परन्तु उस ने
कहा; हे महाप्रतापी फेस्तुस, मै पागल नहीं,
परन्तु सच्चाई और बुद्धि की बातें कहता
हू। २६ राजा भी जिस के साम्हने मैं
निडर होकर बोल रहा हू, ये बातें जानता
है, और मुझे प्रतीति है, कि इन बातों में
से कोई उस से छिपी नही, क्योंकि यह घटना
तो कोने मे नही हुई। २७ हे राजा अग्रिप्पा,
क्या तू भविष्यद्वक्ताओ की प्रतीति करता
है? हां, मैं जानता हू, कि तू प्रतीति करता
है। २८ तब अग्रिप्पा ने पौलुस से कहा,
तू थोड़े ही समझाने से* मुझे मसीही
बनाना चाहता है? २९ पौलुस ने कहा,
परमेश्वर से मेरी प्रार्थना यह है कि क्या
थोड़े में, क्या बहुत में, केवल तू ही नही,
परन्तु जितने लोग आज मेरी सुनते हैं,
इन बन्धनों को छोड़ वे मेरे समान हो
जाएं॥

३० तब राजा और हाकिम और
बिरनीके और उन के साथ बैठनेवाले उठ
खड़े हुए। ३१ और अलग जाकर आपस
में कहने लगे, यह मनुष्य ऐसा तो कुछ नही
करता, जो मृत्यु या बन्धन के योग्य हो।
३२ अग्रिप्पा ने फेस्तुस से कहा; यदि यह
मनुष्य कैसर की दोहाई न देता, तो छूट
सकता था॥

२७ जब यह ठहराया गया, कि
हम जहाज पर इतालिया को जाएं,
तो उन्हों ने पौलुस और कितने और बन्धुओं
को भी यूलियुस नाम औगुस्तुस की पलटन
के एक सूबेदार के हाथ सौंप दिया।
२ और अद्रमुत्तियुम के एक जहाज पर जो
आसिया के किनारे की जगहों में जाने पर
था, चढ़कर हम ने उसे खोल दिया, और
अरिस्तर्खुस नाम थिस्सलुनीके का एक
मकिदूनी हमारे साथ था। ३ दूसरे दिन
हम ने सैदा में लंगर डाला और यूलियुस ने
पौलुस पर कृपा करके उसे मित्रों के यहां
जाने दिया कि उसका सत्कार किया जाए।
४ वहा से जहाज खोलकर हवा विरुद्ध होने
के कारण हम कुप्रुस की आड़ में होकर चले।
५ और किलिकिया और पफूलिया के
निकट के समुद्र में होकर लूसिया के मूरा में
उतरे। ६ वहां सूबेदार को सिकन्दरिया
का एक जहाज इतालिया जाता हुआ मिला,
और उस ने हमें उस पर चढ़ा दिया।
७ और जब हम बहुत दिनो तक धीरे धीरे
चलकर कठिनता से कनिदुस के साम्हने
पहुचे, तो इसलिये कि हवा हमें आगे बढ़ने
न देती थी, सलमोने के साम्हने से होकर
क्रेते की आड़ में चले। ८ और उसके

* यू० थोड़े में।

या मरें, हम प्रभु ही के हैं। ६ क्योंकि
मसीह इसी लिये मरा और जी भी उठा
कि वह मरे हुओं और जीवतो, दोनो का
प्रभु हो। १० तू अपने भाई पर क्यो दोष
लगाता है ? या तू फिर क्यों अपने भाई को
तुच्छ जानता है ? हम सब के सब परमेश्वर
के न्याय सिंहासन के साम्हने खडे होंगे।
११ क्योंकि लिखा है, कि प्रभु कहता है,
मेरे जीवन की सौगन्ध कि हर एक घुटना
मेरे साम्हने टिकेगा, और हर एक जीभ
परमेश्वर को अंगीकार करेगा। १२ सो
हम में से हर एक परमेश्वर को अपना अपना
लेखा देगा ॥

१३ सो आगे को हम एक दूसरे पर
दोष न लगाए पर तुम यही ठान लो कि
कोई अपने भाई के साम्हने ठेस या ठोकर
खाने का कारण न रखे। १४ मैं जानता
हूं, और प्रभु यीशु से मुझे निश्चय हुआ है,
कि कोई वस्तु अपने आप से अशुद्ध नही,
परन्तु जो उस को अशुद्ध समझता है, उसके
लिये अशुद्ध है। १५ यदि तेरा भाई तेरे
भोजन के कारण उदास होता है, तो फिर
तू प्रेम की रीति से नही चलता : जिस के
लिये मसीह मरा उस को तू अपने भोजन
के द्वारा नाश न कर। १६ अब तुम्हारी
भलाई की निन्दा न होने पाए। १७ क्योंकि
परमेश्वर का राज्य खानापीना नही;
परन्तु धर्म और मिलाप और वह आनन्द
है, १८ जो पवित्र आत्मा से *होता है और
जो कोई इस रीति से मसीह की सेवा करता
है, वह परमेश्वर को भाता है और मनुष्यों
में ग्रहणयोग्य ठहरता है। १९ इसलिये
हम उन बातो का प्रयत्न करें जिनसे मेल
मिलाप और एक दूसरे का सुधार हो।
२० भोजन के लिये परमेश्वर का काम न
बिगाड़ : सब कुछ शुद्ध तो है, परन्तु उस
मनुष्य के लिये बुरा है, जिस को उसके भोजन
करने से ठोकर लगती है। २१ भला तो
यह है, कि तू न मास खाए और न दाख रस
पीए. न और कुछ ऐसा करे, जिस से तेरा
भाई ठोकर खाए। २२ तेरा जो विश्वास
हो, उसे परमेश्वर के साम्हने अपने ही मन
में रख : धन्य है वह, जो उस बात मे, जिसे
वह ठीक समझता है, अपने आप को दोषी
नही ठहराता। २३ परन्तु जो सन्देह कर
के खाता है, वह दण्ड के योग्य ठहर चुका;
क्योकि वह निश्चय धारणा से नही खाता,
और जो कुछ विश्वास * से नही, वह
पाप है ॥

१५ निदान हम बलवानो को
चाहिए, कि निर्बलों की निर्बलताओं
को सहें, न कि अपने आप को प्रसन्न करें।
२ हम में से हर एक अपने पडोसी को
उस की भलाई के लिये सुधारने के निमित्त
प्रसन्न करे। ३ क्योंकि मसीह ने अपने
आप को प्रसन्न नहीं किया, पर जैसा लिखा
है, कि तेरे निन्दकों की निन्दा मुझ पर आ
पडी। ४ जितनी बातें पहिले से लिखी
गई, वे हमारी ही शिक्षा के लिये लिखी गईं
हैं कि हम धीरज और पवित्र शास्त्र की
शान्ति के द्वारा आशा रखें। ५ और
धीरज, और शान्ति का दाता † परमेश्वर
तुम्हें यह बरदान दे, कि मसीह यीशु के
अनुसार आपस मे एक मन रहो। ६ ताकि
तुम एक मन और एक मुह होकर हमारे
प्रभु यीशु मसीह के पिता परमेश्वर को
बड़ाई करो। ७ इसलिये, जैसा मसीह ने
भी परमेश्वर की महिमा के लिये तुम्हें ग्रहण

* यू० में।

* यू० निश्चय। † यू० स्रोत।

किया है, वैसे ही तुम भी एक दूसरे को
ग्रहण करो। ८ मै कहता हूं, कि जो
प्रतिज्ञाए बापदादों को दी गई थी, उन्हे दृढ़
करने के लिये मसीह, परमेश्वर की सच्चाई
का प्रमाण देने के लिये खतना किए हुए
लोगों का सेवक बना। ९ और अन्यजाति
भी दया के कारण परमेश्वर की बडाई करें,
जैसा लिखा है; कि इसलिये मै जाति जाति
मे तेरा धन्यवाद करूंगा, और तेरे नाम के
भजन गाऊंगा। १० फिर कहा है, हे जाति
जाति के सब लोगो, उस की प्रजा के साथ
आनन्द करो। ११ और फिर हे जाति जाति
के सब लोगो, प्रभु की स्तुति करो, और हे
राज्य राज्य के सब लोगो, उसे सराहो।
१२ और फिर यशायाह कहता है, कि यिशै
की एक जड प्रगट होगी, और अन्यजातियो
का हाकिम होने के लिये एक उठेगा, उस
पर अन्यजातियां आशा रखेंगी। १३ सो
परमेश्वर जो आशा का दाता * है तुम्हे
विश्वास करने में सब प्रकार के आनन्द
और शान्ति से परिपूर्ण करे, कि पवित्र
आत्मा की सामर्थ से तुम्हारी आशा बढ़ती
जाए॥

१४ हे मेरे भाइयो; मै आप भी तुम्हारे
विषय मे निश्चय जानता हूं, कि तुम भी
आप ही भलाई से भरे और ईश्वरीय ज्ञान
से भरपूर हो और एक दूसरे को चिता
सकते हो। १५ तौभी मै ने कही कही याद
दिलाने के लिये तुम्हे जो बहुत हियाव करके
लिखा, यह उस अनुग्रह के कारण हुआ, जो
परमेश्वर ने मुझे दिया है। १६ कि मै
अन्यजातियो के लिये मसीह यीशु का सेवक
होकर परमेश्वर के सुसमाचार की सेवा
याजक की नाईं करूं; जिस से अन्यजातियों
का मानो चढाया जाना, पवित्र आत्मा से
पवित्र बनकर ग्रहण किया जाए। १७ सो
उन बातो के विषय मे जो परमेश्वर से
सम्बन्ध रखती है, मै मसीह यीशु में बड़ाई
कर सकता हू। १८ क्योंकि उन बातों को
छोड़ मुझे और किसी बात के विषय में
कहने का हियाव नही, जो मसीह ने अन्य-
जातियो की अधीनता के लिये वचन, और
कर्म। १९ और चिन्हो और अद्भुत
कामो की सामर्थ मे, और पवित्र आत्मा की
सामर्थ से मेरे ही द्वारा किए: यहा तक कि
मैं ने यरूशलेम से लेकर चारो ओर
इल्लुरिकुम तक मसीह के सुसमाचार का
पूरा पूरा प्रचार किया। २० पर मेरे मन
की उमंग यह है, कि जहां जहा मसीह का
नाम नही लिया गया, वही सुसमाचार
सुनाऊ, ऐसा न हो, कि दूसरे की नेव पर
घर बनाऊ। २१ परन्तु जैसा लिखा है,
वैसा ही हो, कि जिन्हे उसका सुसमाचार
नही पहुचा, वे ही देखेंगे और जिन्हों ने नही
सुना वे ही समझेंगे॥

२२ इसी लिये मैं तुम्हारे पास आने से
बार बार रुका रहा। २३ परन्तु अब मुझे
इन देशो मे और जगह नही रही, और बहुत
वर्षों से मुझे तुम्हारे पास आने की लालसा
है। २४ इसलिये जब इसपानिया को
जाऊगा तो तुम्हारे पास होता हुआ जाऊगा
क्योंकि मुझे आशा है, कि उस यात्रा मे तुम
से भेंट करू, और जब तुम्हारी संगति से
मेरा जी कुछ भर जाए, तो तुम मुझे कुछ दूर
आगे पहुचा दो। २५ परन्तु अभी तो
पवित्र लोगो की सेवा करने के लिये
यरूशलेम को जाता हू। २६ क्योंकि
मकिदुनिया और अखया के लोगो को यह
अच्छा लगा, कि यरूशलेम के पवित्र लोगों
के कगालो के लिये कुछ चन्दा करें।

* यू० स्रोत।

२७ अच्छा तो लगा, परन्तु वे उन के
कर्जदार भी हैं, क्योंकि यदि अन्यजाति उन
की आत्मिक बातों में भागी हुए, तो उन्हें भी
उचित है, कि शारीरिक बातों मे उन की
सेवा करें। २८ सो मैं यह काम पूरा करके
और उन को यह चन्दा सौंपकर तुम्हारे
पास होता हुआ इसपानिया को जाऊंगा।
२९ और मै जानता हू, कि जब मैं तुम्हारे
पास आऊंगा, तो मसीह की पूरी आशीष के
साथ आऊगा॥

३० और हे भाइयो; मैं यीशु मसीह
का जो हमारा प्रभु है और पवित्र आत्मा के
प्रेम का स्मरण दिला कर, तुम से बिनती
करता हूं, कि मेरे लिये परमेश्वर से प्रार्थना
करने में मेरे साथ मिलकर लौलीन रहो।
३१ कि मैं यहूदिया के अविश्वासियो से
बचा रहू, और मेरी वह सेवा जो यरूशलेम
के लिये है, पवित्र लोगों को भाए। ३२ और
मैं परमेश्वर की इच्छा से तुम्हारे पास
आनन्द के साथ आकर तुम्हारे साथ विश्राम
पाऊं। ३३ शान्ति का परमेश्वर तुम सब
के साथ रहे। आमीन॥

१६ मैं तुम से फीबे की, जो हमारी
बहिन और किंख्रिया की कलीसिया
की सेविका है, बिनती करता हूं। २ कि
तुम जैसा कि पवित्र लोगों को चाहिए, उसे
प्रभु में ग्रहण करो; और जिस किसी बात
में उस को तुम से प्रयोजन हो, उस की
सहायता करो; क्योंकि वह भी बहुतो की
बरन मेरी भी उपकारिणी हुई है॥

३ प्रिसका और अक्विला को जो यीशु
में मेरे सहकर्मी हैं, नमस्कार। ४ उन्हों ने
मेरे प्राण के लिये अपना ही सिर दे रखा
था और केवल मैं ही नही, बरन अन्य-
जातियों की सारी कलीसियाएं भी उन का
धन्यवाद करती हैं। ५ और उस कलीसिया
को भी नमस्कार जो उन के घर में है।
मेरे प्रिय इपैनितुस को जो मसीह के लिये
आसिया का पहिला फल है, नमस्कार।
६ मरियम को जिस ने तुम्हारे लिये बहुत
परिश्रम किया, नमस्कार। ७ अन्द्रुनीकुस
और यूनियास को जो मेरे कुटुम्बी हैं, और
मेरे साथ कैद हुए थे, और प्रेरितों में नामी
है, और मुझ से पहिले मसीह में हुए थे,
नमस्कार। ८ अम्पलियातुस को, जो प्रभु
मे मेरा प्रिय है, नमस्कार। ९ उरबानुस
को, जो मसीह मे हमारा सहकर्मी है,
और मेरे प्रिय इस्तखुस को नमस्कार।
१० अपिल्लेस को जो मसीह में खरा
निकला, नमस्कार। अरिस्तुबुलुस के घराने
को नमस्कार। ११ मेरे कुटुम्बी हेरो-
दियोन को नमस्कार। नरकिस्सुस के घराने
के जो लोग प्रभु मे है, उन को नमस्कार।
१२ त्रूफैना और त्रूफोसा को जो प्रभु में
परिश्रम करती है, नमस्कार। प्रिया पिर-
सिस को जिस ने प्रभु में बहुत परिश्रम किया,
नमस्कार। १३ रूफुस को जो प्रभु मे चुना
हुआ है, और उस की माता जो मेरी भी है,
दोनों को नमस्कार। १४ असुंक्रितुस और
फिलगोन और हिमस और पत्रुबास और
हिमास और उन के साथ के भाइयों को
नमस्कार। १५ फिलुलुगुस और यूलिया
और नेर्युस और उस की बहिन, और
उलुम्पास और उन के साथ के सब पवित्र
लोगो को नमस्कार। १६ आपस में पवित्र
चुम्बन से नमस्कार करो: तुम को मसीह
की सारी कलीसियाओं की ओर से
नमस्कार॥

१७ अब हे भाइयो, मै तुम से बिनती
करता हूं, कि जो लोग उस शिक्षा के विपरीत
जो तुम ने पाई है, फूट पड़ने, और ठोकर

खाने के कारण होते हैं, उन्हें ताड लिया
करो; और उन से दूर रहो। १८ क्योंकि
ऐसे लोग हमारे प्रभु मसीह की नही, परन्तु
अपने पेट की सेवा करते हे; और चिकनी
चुपड़ी बातो से सीधे सादे मन के लोगों को
बहका देते हैं। १९ तुम्हारे आज्ञा मानने
की चर्चा सब लोगों मे फैल गई है, इसलिये
मै तुम्हारे विषय मे आनन्द करता हू;
परन्तु मै यह चाहता हू, कि तुम भलाई के
लिये बुद्धिमान, परन्तु बुराई के लिये भोले
बने रहो। २० शान्ति का परमेश्वर शैतान
को तुम्हारे पावों से शीघ्र कुचलवा देगा।।

हमारे प्रभु यीशु मसीह का अनुग्रह तुम
पर होता रहे *।

२१ तीमुथियुस मेरे सहकर्मी का, और
लूकियुस और यासोन और सोसिपत्रुस मेरे
कुटुम्बियों का, तुम को नमस्कार। २२ मुझ
पत्री के लिखनेवाले तिरतियुस का प्रभु में
तुम को नमस्कार। २३ गयुस का जो मेरी
और कलीसिया का पहुनाई करनेवाला है
उसका तुम्हें नमस्कार: इरास्तुस जो नगर
का भण्डारी है, और भाई क्वारतुस का,
तुम को नमस्कार *।।

२५ अब जो तुम को मेरे सुसमाचार
अर्थात् यीशु मसीह के विषय के प्रचार के
अनुसार स्थिर कर सकता है, उस भेद के
प्रकाश के अनुसार जो सनातन से छिपा
रहा। २६ परन्तु अब प्रगट होकर सनातन
परमेश्वर की आज्ञा से भविष्यद्वक्ताओं की
पुस्तकों के द्वारा सब जातियो को बताया
गया है, कि वे विश्वास से आज्ञा माननेवाले
हो जाए। २७ उसी अद्वैत बुद्धिमान
परमेश्वर की यीशु मसीह के द्वारा युगानुयुग
महिमा होती रहे। आमीन।।

---

* यह वाक्य पहिले २४ पद गिना जाता था सब से पुराने हस्तलेखों में इसी जगह लिखा हुआ है।

* देखो २० पद को।

---

# कुरिन्थियों के नाम पौलुस प्रेरित की पहिली पत्री

१ पौलुस की ओर से जो परमेश्वर
की इच्छा से यीशु मसीह का प्रेरित
होने के लिये बुलाया गया और भाई
सोस्थिनेस की ओर से। २ परमेश्वर की
उस कलीसिया के नाम जो कुरिन्थुस में है,
अर्थात् उन के नाम जो मसीह यीशु में पवित्र
किए गए, और पवित्र होने के लिये बुलाए
गए हैं; और उन सब के नाम भी जो हर
जगह हमारे और अपने प्रभु यीशु मसीह के
नाम की प्रार्थना करते हैं।।

३ हमारे पिता परमेश्वर और प्रभु
यीशु मसीह की ओर से तुम्हें अनुग्रह और
शान्ति मिलती रहे।।

४ मै तुम्हारे विषय में अपने परमेश्वर
का धन्यवाद सदा करता हूं, इसलिये कि
परमेश्वर का यह अनुग्रह तुम पर मसीह

यीशु में हुआ। ५ कि उस में होकर तुम
हर बात में अर्थात् सारे वचन और सारे
ज्ञान मे धनी किए गए। ६ कि मसीह की
गवाही तुम में पक्की निकली। ७ यहा तक
कि किसी बरदान मे तुम्हे घटी नही, और
तुम हमारे प्रभु यीशु मसीह के प्रगट होने
की बाट जोहते रहते हो। ८ वह तुम्हे
अन्त तक दृढ़ भी करेगा, कि तुम हमारे प्रभु
यीशु मसीह के दिन में निर्दोष ठहरो।
९ परमेश्वर सच्चा * है; जिस ने तुम को
अपने पुत्र हमारे प्रभु यीशु मसीह की सगति
मे बुलाया है।।

१० हे भाइयो, मै तुम से यीशु मसीह
जो हमारा प्रभु है उसके नाम के द्वारा बिनती
करता हू, कि तुम सब एक ही बात कहो;
और तुम मे फूट न हो, परन्तु एक ही मन
और एक ही मत होकर मिले रहो।
११ क्योंकि हे मेरे भाइयो, खलोए के
घराने के लोगो ने मुझे तुम्हारे विषय में
बताया है, कि तुम में झगड़े हो रहे हैं।
१२ मेरा कहना यह है, कि तुम मे से कोई
तो अपने आप को पौलुस का, कोई
अपुल्लोस का, कोई कैफा का, कोई मसीह
का कहता है। १३ क्या मसीह बट गया?
क्या पौलुस तुम्हारे लिये क्रूस पर
चढाया गया? या तुम्हे पौलुस के नाम पर
बपतिस्मा मिला? १४ मै परमेश्वर का
धन्यवाद करता हू, कि क्रिस्पुस और गयुस
को छोड़, मै ने तुम मे से किसी को भी
बपतिस्मा नही दिया। १५ कही ऐसा न
हो, कि कोई कहे, कि तुम्हें मेरे नाम पर
बपतिस्मा मिला। १६ और मै ने स्तिफनास
के घराने को भी बपतिस्मा दिया; इन को
छोड़, मै नही जानता कि मै ने और किसी
को बपतिस्मा दिया। १७ क्योकि मसीह
ने मुझे बपतिस्मा देने को नही, वरन
सुसमाचार सुनाने को भेजा है, और यह भी
शब्दों के ज्ञान के अनुसार नही, ऐसा न हो
कि मसीह का क्रूस व्यर्थ ठहरे।।

१८ क्योकि क्रूस की कथा नाश होने-
वालो के निकट मूर्खता है, परन्तु हम उद्धार
पानेवालो के निकट परमेश्वर की सामर्थ
है। १९ क्योकि लिखा है, कि मै ज्ञानवानो
के ज्ञान को नाश करूगा, और समझदारो
की समझ को तुच्छ कर दूगा। २० कहा
रहा ज्ञानवान? कहा रहा शास्त्री? कहा
इस ससार का विवादी? क्या परमेश्वर ने
ससार के ज्ञान को मूर्खता नही ठहराया?
२१ क्योकि जब परमेश्वर के ज्ञान के
अनुसार ससार ने ज्ञान से परमेश्वर को न
जाना तो परमेश्वर को यह अच्छा लगा,
कि इस प्रचार की मूर्खता के द्वारा विश्वास
करनेवालो को उद्धार दे। २२ यहूदी तो
चिन्ह चाहते हैं, और यूनानी ज्ञान की खोज
में हैं। २३ परन्तु हम तो उस क्रूस पर
चढाए हुए मसीह का प्रचार करते है जो
यहूदियो के निकट ठोकर का कारण, और
अन्यजातियो के निकट मूर्खता है।
२४ परन्तु जो बुलाए हुए हैं क्या यहूदी,
क्या यूनानी, उन के निकट मसीह परमेश्वर
की सामर्थ, और परमेश्वर का ज्ञान है।
२५ क्योकि परमेश्वर की मूर्खता मनुष्यो
के ज्ञान से ज्ञानवान है, और परमेश्वर की
निर्बलता मनुष्यो के बल से बहुत बलवान
है।।

२६ हे भाइयो, अपने बुलाए जाने को
तो सोचो, कि न शरीर के अनुसार बहुत
ज्ञानवान, और न बहुत सामर्थी, और न
बहुत कुलीन बुलाए गए। २७ परन्तु
परमेश्वर ने जगत के मूर्खों को चुन लिया

* यू० विश्वासयोग्य।

है, कि ज्ञानवानों को लज्जित करे; और
परमेश्वर ने जगत के निर्बलों को चुन लिया
है, कि बलवानों को लज्जित करे।
२८ और परमेश्वर ने जगत के नीचों और
तुच्छों को, बरन जो है भी नहीं उन को भी
चुन लिया, कि उन्हें जो है, व्यर्थ ठहराए।
२९ ताकि कोई प्राणी परमेश्वर के साम्हने
घमण्ड न करने पाए। ३० परन्तु उसी की
ओर से तुम मसीह यीशु में हो, जो परमेश्वर
की ओर से हमारे लिये ज्ञान ठहरा अर्थात्
धर्म, और पवित्रता, और छुटकारा।
३१ ताकि जैसा लिखा है, वैसा ही हो, कि
जो घमण्ड करे वह प्रभु में घमण्ड करे॥

२ और हे भाइयो, जब मैं परमेश्वर
का भेद सुनाता हुआ तुम्हारे पास
आया, तो वचन या ज्ञान की उत्तमता के
साथ नहीं आया। २ क्योंकि मैं ने यह ठान
लिया था, कि तुम्हारे बीच यीशु मसीह,
बरन क्रूस पर चढ़ाए हुए मसीह को छोड़
और किसी बात को न जानूं। ३ और
मैं निर्बलता और भय के साथ, और बहुत
थरथराता हुआ तुम्हारे साथ रहा। ४ और
मेरे वचन, और मेरे प्रचार में ज्ञान की
लुभानेवाली बातें नहीं, परन्तु आत्मा और
सामर्थ का प्रमाण था। ५ इसलिये कि
तुम्हारा विश्वास मनुष्यों के ज्ञान पर नहीं,
परन्तु परमेश्वर की सामर्थ पर निर्भर हो॥
६ फिर भी सिद्ध लोगों में हम ज्ञान
सुनाते हैं: परन्तु इस संसार का और इस
संसार के नाश होनेवाले हाकिमों का ज्ञान
नहीं। ७ परन्तु हम परमेश्वर का वह
गुप्त ज्ञान, भेद की रीति पर बताते हैं, जिसे
परमेश्वर ने सनातन से हमारी महिमा के
लिये ठहराया। ८ जिसे इस संसार के
हाकिमों में से किसी ने नहीं जाना, क्योंकि
यदि जानते, तो तेजोमय प्रभु को क्रूस पर न
चढ़ाते। ९ परन्तु जैसा लिखा है, कि जो
आंख ने नहीं देखी, और कान ने नहीं सुना,
और जो बातें मनुष्य के चित्त में नहीं चढ़ीं,
वे ही हैं, जो परमेश्वर ने अपने प्रेम रखने-
वालों के लिये तैयार की हैं। १० परन्तु
परमेश्वर ने उन को अपने आत्मा के द्वारा
हम पर प्रगट किया; क्योंकि आत्मा सब
बातें, बरन परमेश्वर की गूढ़ बातें भी
जांचता है। ११ मनुष्यों में से कौन किसी
मनुष्य की बातें जानता है, केवल मनुष्य की
आत्मा जो उस में है? वैसे ही परमेश्वर की
बातें भी कोई नहीं जानता, केवल परमेश्वर
का आत्मा। १२ परन्तु हम ने संसार की
आत्मा नहीं, परन्तु वह आत्मा पाया है, जो
परमेश्वर की ओर से है, कि हम उन बातों
को जानें, जो परमेश्वर ने हमें दी हैं।
१३ जिन को हम मनुष्यों के ज्ञान की
सिखाई हुई बातों में नहीं, परन्तु आत्मा की
सिखाई हुई बातों में, आत्मिक बातें आत्मिक
बातों से मिला मिलाकर सुनाते हैं।
१४ परन्तु शारीरिक* मनुष्य परमेश्वर
के आत्मा की बातें ग्रहण नहीं करता,
क्योंकि वे उस की दृष्टि में मूर्खता की बातें
हैं, और न वह उन्हें जान सकता है क्योंकि
उन की जांच आत्मिक रीति से होती है।
१५ आत्मिक जन सब कुछ जांचता है,
परन्तु वह आप किसी से जांचा नहीं जाता।
१६ क्योंकि प्रभु का मन किस ने जाना है,
कि उसे सिखलाए? परन्तु हम में मसीह
का मन है॥

३ हे भाइयो, मैं तुम से इस रीति से
बातें न कर सका, जैसे आत्मिक लोगों
से, परन्तु जैसे शारीरिक लोगों से, और

* यू० प्राणिक।

उन से जो मसीह मे बालक है। २ मै ने
तुम्हे दूध-पिलाया, अन्न न खिलाया; क्योंकि
तुम उस को न खा सकते थे; बरन अब तक
भी नही खा सकते हो। ३ क्योंकि अब
तक शारीरिक हो, इसलिये कि जब तुम में
डाह और झगड़ा है, तो क्या तुम शारीरिक
नही? और मनुष्य की रीति पर नही
चलते? ४ इसलिये कि जब एक कहता
है, मै पौलुस का हू, और दूसरा कि मै
अपुल्लोस का हूं, तो क्या तुम मनुष्य नही?
५ अपुल्लोस क्या है? और पौलुस क्या?
केवल सेवक, जिन के द्वारा तुम ने विश्वास
किया, जैसा हर एक को प्रभु ने दिया।
६ मै ने लगाया, अपुल्लोस ने सीचा, परन्तु
परमेश्वर ने बढ़ाया। ७ इसलिये न तो
लगानेवाला कुछ है, और न सीचनेवाला,
परन्तु परमेश्वर जो बढ़ानेवाला है।
८ लगानेवाला और सीचनेवाला दोनो
एक है; परन्तु हर एक व्यक्ति अपने ही
परिश्रम के अनुसार अपनी ही मजदूरी
पाएगा। ९ क्योंकि हम परमेश्वर के
सहकर्मी हैं; तुम परमेश्वर की खेती और
परमेश्वर की रचना हो॥

१० परमेश्वर के उस अनुग्रह के अनु-
सार, जो मुझे दिया गया, मै ने बुद्धिमान
राजमिस्त्री की नाई नेव डाली, और दूसरा
उस पर रद्दा रखता है; परन्तु हर एक
मनुष्य चौकस रहे, कि वह उस पर कैसा
रद्दा रखता है। ११ क्योंकि उस नेव को
छोड़ जो पड़ी है, और वह यीशु मसीह है:
कोई दूसरी नेव नही डाल सकता। १२ और
यदि कोई इस नेव पर सोना या चान्दी या
बहुमोल पत्थर या काठ या घास या फूस
का रद्दा रखे। १३ तो हर एक का काम
प्रगट हो जाएगा; क्योंकि वह दिन उसे
बताएगा; इसलिये कि आग के साथ प्रगट
होगा: और वह आग हर एक का काम
परखेगी कि कैसा है? १४ जिस का काम
उस पर बना हुआ स्थिर रहेगा, वह मजदूरी
पाएगा। १५ और यदि किसी का काम
जल जाएगा, तो वह हानि उठाएगा; पर
वह आप बच जाएगा परन्तु जलते जलते॥

१६ क्या तुम नही जानते, कि तुम
परमेश्वर का मन्दिर* हो, और परमेश्वर
का आत्मा तुम में बास करता है? १७ यदि
कोई परमेश्वर के मन्दिर को नाश करेगा
तो परमेश्वर उसे नाश करेगा; क्योंकि
परमेश्वर का मन्दिर पवित्र है, और वह
तुम हो॥

१८ कोई अपने आप को धोखा न दे:
यदि तुम मे से कोई इस संसार में अपने आप
को ज्ञानी समझे, तो मूर्ख बने, कि ज्ञानी
हो जाए। १९ क्योंकि इस ससार का ज्ञान
परमेश्वर के निकट मूर्खता है, जैसा लिखा
है; कि वह ज्ञानियों को उन की चतुराई में
फसा देता है। २० और फिर प्रभु ज्ञानियो
की चिन्ताओ को जानता है, कि व्यर्थ है।
२१ इसलिये मनुष्यों पर कोई घमण्ड न
करे, क्योंकि सब कुछ तुम्हारा है। २२ क्या
पौलुस, क्या अपुल्लोस, क्या कैफा, क्या
जगत, क्या जीवन, क्या मरण, क्या वर्तमान,
क्या भविष्य, सब कुछ तुम्हारा है, २३ और
तुम मसीह के हो, और मसीह परमेश्वर
का है॥

४ मनुष्य हमे मसीह के सेवक और
परमेश्वर के भेदो के भण्डारी समझे।
२ फिर यहा भण्डारी में यह बात देखी
जाती है, कि विश्वास योग्य निकले।
३ परन्तु मेरी दृष्टि मे यह बहुत छोटी बात
है, कि तुम या मनुष्यो का कोई न्यायी मुझे

* यू० पवित्रस्थान।

परखे, बरन मैं आप ही अपने आप को नही
परखता। ४ क्योंकि मेरा मन मुझे किसी
बात में दोषी नहीं ठहराता, परन्तु इस से
मैं निर्दोष नही ठहरता, क्योकि मेरा परखने-
वाला प्रभु है। ५ सो जब तक प्रभु न आए,
समय से पहिले किसी बात का न्याय न करो:
वही तो अन्धकार की छिपी बाते ज्योति मे
दिखाएगा, और मनो की मतियों को प्रगट
करेगा, तब परमेश्वर की ओर से हर एक
की प्रशंसा होगी॥

६ हे भाइयो, मैं ने इन बातो मे तुम्हारे
लिये अपनी और अपुल्लोस की चर्चा,
दृष्टान्त की रीति पर की है, इसलिये कि तुम
हमारे द्वारा यह सीखो, कि लिखे हुए से
आगे न बढ़ना, और एक के पक्ष में और
दूसरे के विरोध में गर्व न करना। ७ क्योंकि
तुझ में और दूसरे में कौन भेद करता है?
और तेरे पास क्या है जो तू ने (दूसरे से)
नहीं पाया: और जब कि तू ने (दूसरे से)
पाया है, तो ऐसा घमण्ड क्यो करता है, कि
मानो नही पाया? ८ तुम तो तृप्त हो
चुके; तुम धनी हो चुके, तुम ने हमारे बिना
राज्य किया; परन्तु भला होता कि तुम
राज्य करते कि हम भी तुम्हारे साथ राज्य
करते। ९ मेरी समझ मे परमेश्वर ने
हम प्रेरितों को सब के बाद उन लोगो की
नाईं ठहराया है, जिन की मृत्यु की आज्ञा
हो चुकी हो; क्योंकि हम जगत और स्वर्ग-
दूतों और मनुष्यों के लिये एक तमाशा ठहरे
हैं। १० हम मसीह के लिये मूर्ख है, परन्तु
तुम मसीह में बुद्धिमान हो हम निर्बल है
परन्तु तुम बलवान हो: तुम आदर पाते
हो, परन्तु हम निरादर होते है। ११ हम
स घड़ी तक भूखे-प्यासे और नङ्गे है, और
से खाते हैं और मारे मारे फिरते हैं;
ौर अपने ही हाथों के काम करके परिश्रम
करते है। १२ लोग बुरा कहते हैं, हम
आशीष देते हैं; वे सताते है, हम सहते है।
१३ वे बदनाम करते है, हम बिनती करते
हैं: हम आज तक जगत के कूड़े और सब
वस्तुओ की खुरचन की नाईं ठहरे है॥

१४ मैं तुम्हें लज्जित करने के लिये ये
बाते नही लिखता, परन्तु अपने प्रिय बालक
जानकर उन्हें चिताता हू। १५ क्योंकि
यदि मसीह मे तुम्हारे सिखानेवाले दस
हजार भी होते, तौभी तुम्हारे पिता बहुत से
नही, इसलिये कि मसीह यीशु मे सुसमाचार
के द्वारा मै तुम्हारा पिता हुआ। १६ सो
मैं तुम से बिनती करता हू, कि मेरी सी चाल
चलो। १७ इसलिये मैं ने तीमुथियुस को
जो प्रभु मे मेरा प्रिय और विश्वासयोग्य
पुत्र है, तुम्हारे पास भेजा है, और वह तुम्हें
मसीह मे मेरा चरित्र स्मरण कराएगा,
जैसे कि मै हर जगह हर एक कलीसिया मे
उपदेश करता हू। १८ कितने तो ऐसे फूल
गए हैं, मानो मैं तुम्हारे पास आने ही का
नही। १९ परन्तु प्रभु चाहे तो मैं तुम्हारे
पास शीघ्र ही आऊंगा, और उन फूले हुओ
की बातो को नही, परन्तु उन की सामर्थ को
जान लूगा। २० क्योंकि परमेश्वर का
राज्य बातों में नही, परन्तु सामर्थ में है।
२१ तुम क्या चाहते हो? क्या मैं छड़ी
लेकर तुम्हारे पास आऊं या प्रेम और
नम्रता की आत्मा के साथ?

५ यहा तक सुनने में आता है, कि तुम
में व्यभिचार होता है, बरन ऐसा
व्यभिचार जो अन्यजातियों में भी नही
होता, कि एक मनुष्य अपने पिता की पत्नी
को रखता हैं। २ और तुम शोक तो नहीं
करते, जिस से ऐसा काम करनेवाला तुम्हारे
बीच में से निकाला जाता, परन्तु घमण्ड

करते हो। ३ मैं तो शरीर के भाव से दूर
था, परन्तु आत्मा के भाव से तुम्हारे साथ
होकर, मानो उपस्थिति की दशा में ऐसे
काम करनेवाले के विषय मे यह आज्ञा दे
चुका हू। ४ कि जब तुम, और मेरी
आत्मा, हमारे प्रभु यीशु की सामर्थ के साथ
इकट्ठे हो, तो ऐसा मनुष्य, हमारे प्रभु यीशु
के नाम से। ५ शरीर के विनाश के लिये
शैतान को सौपा जाए, ताकि उस की आत्मा
प्रभु यीशु के दिन में उद्धार पाए।
६ तुम्हारा घमण्ड करना अच्छा नही:
क्या तुम नही जानते, कि थोड़ा सा खमीर
पूरे गूधे हुए आटे को खमीर कर देता है।
७ पुराना खमीर निकाल कर, अपने आप
को शुद्ध करो: कि नया गूधा हुआ आटा
बन जाओ; ताकि तुम अखमीरी हो, क्योकि
हमारा भी फसह जो मसीह है, बलिदान
हुआ है। ८ सो आओ, हम उत्सव मे
आनन्द मनावे, न तो पुराने खमीर से और
न बुराई और दुष्टता के खमीर से, परन्तु
सीधाई और सच्चाई की अखमीरी रोटी
से॥

९ मै ने अपनी पत्री मे तुम्हे लिखा है,
कि व्यभिचारियो की सगति न करना।
१० यह नही, कि तुम बिलकुल इस जगत
के व्यभिचारियो, या लोभियो, या अन्धेर
करनेवालो, या मूर्त्तिपूजकों की संगति न
करो; क्योंकि इस दशा मे तो तुम्हे जगत
मे से निकल जाना ही पडता। ११ मेरा
कहना यह है; कि यदि कोई भाई कहलाकर,
व्यभिचारी, या लोभी, या मूर्त्तिपूजक, या
गाली देनेवाला, या पियक्कड़, या अन्धेर
करनेवाला हो, तो उस की सगति मत
करना; बरन ऐसे मनुष्य के साथ खाना भी
न खाना। १२ क्योंकि मुझे बाहरवालो
का न्याय करने से क्या काम? क्या तुम
भीतरवालो का न्याय नही करते?
१३ परन्तु बाहरवालो का न्याय परमेश्वर
करता है: इसलिये उस कुकर्मी को अपने
बीच मे से निकाल दो॥

६ क्या तुम में से किसी को यह हियाव
है, कि जब दूसरे के साथ झगड़ा हो,
तो फैसले के लिये अधर्मियो के पास जाए;
और पवित्र लोगों के पास न जाए? २ क्या
तुम नही जानते, कि पवित्र लोग जगत का
न्याय करेंगे? सो जब तुम्हें जगत का न्याय
करना है, तो क्या तुम छोटे से छोटे झगड़ों
का भी निर्णय करने के योग्य नही? ३ क्या
तुम नही जानते, कि हम स्वर्गदूतो का न्याय
करेंगे? तो क्या सासारिक बातों का निर्णय
न करें? ४ सो यदि तुम्हे सासारिक बातो
का निर्णय करना हो, तो क्या उन्ही को
बैठाओगे जो कलीसिया में कुछ नही समझे
जाते है? ५ मैं तुम्हे लज्जित करने के लिये
यह कहता हू: क्या सचमुच तुम मे एक
भी बुद्धिमान नही मिलता, जो अपने
भाइयो का निर्णय कर सके? ६ बरन
भाई भाई मे मुकद्दमा होता है, और वह
भी अविश्वासियो के साम्हने। ७ परन्तु
सचमुच तुम मे बड़ा दोष तो यह है, कि
आपस मे मुकद्दमा करते हो, बरन अन्याय
क्यो नही सहते? अपनी हानि क्यों नही
सहते? ८ बरन अन्याय करते और हानि
पहुचाते हो, और वह भी भाइयो को।
९ क्या तुम नही जानते, कि अन्यायी लोग
परमेश्वर के राज्य के वारिस न होंगे?
धोखा न खाओ, न वेश्यागामी, न मूर्त्ति-
पूजक, न परस्त्रीगामी, न लुच्चे, न पुरुष-
गामी। १० न चोर, न लोभी, न पियक्कड़,
न गाली देनेवाले, न अन्धेर करनेवाले
परमेश्वर के राज्य के वारिस होंगे।

११ और तुम में से कितने ऐसे ही थे,
परन्तु तुम प्रभु यीशु मसीह के नाम से और
हमारे परमेश्वर के आत्मा से धोए गए,
और पवित्र हुए और धर्मी ठहरे।।

१२ सब वस्तुए मेरे लिये उचित तो हैं,
परन्तु सब वस्तुए लाभ की नही, सब वस्तुए
मेरे लिये उचित है, परन्तु मै किसी बात के
आधीन न हूगा। १३ भोजन पेट के लिये,
और पेट भोजन के लिये है, परन्तु परमेश्वर
इस को और उस को दोनों को नाश करेगा,
परन्तु देह व्यभिचार के लिये नही, बरन
प्रभु के लिये; और प्रभु देह के लिये है।
१४ और परमेश्वर ने अपनी सामर्थ से
प्रभु को जिलाया, और हमे भी जिलाएगा।
१५ क्या तुम नही जानते, कि तुम्हारी देह
मसीह के अग है? सो क्या मै मसीह के
अग लेकर उन्हे वेश्या के अग बनाऊ?
कदापि नही। १६ क्या तुम नही जानते,
कि जो कोई वेश्या से सगति करता है, वह
उसके साथ एक तन हो जाता है क्योकि वह
कहता है, कि वे दोनो एक तन होंगे।
१७ और जो प्रभु की संगति में रहता है,
वह उसके साथ एक आत्मा हो जाता है।
१८ व्यभिचार से बचे रहो: जितने और
पाप मनुष्य करता है, वे देह के बाहर है,
परन्तु व्यभिचार करनेवाला अपनी ही देह
के विरुद्ध पाप करता है। १९ क्या तुम
नही जानते, कि तुम्हारी देह पवित्रात्मा
का मन्दिर * है; जो तुम मे बसा हुआ है
और तुम्हे परमेश्वर की ओर से मिला है,
और तुम अपने नही हो? २० क्योंकि
दाम देकर मोल लिये गए हो, इसलिये
अपनी देह के द्वारा परमेश्वर की महिमा
करो।।

७ उन बातों के विषय में जो तुम ने
लिखी, यह अच्छा है, कि पुरुष स्त्री को
न छूए। २ परन्तु व्यभिचार के डर से
हर एक पुरुष की पत्नी, और हर एक स्त्री
का पति हो। ३ पति अपनी पत्नी का हक्क
पूरा करे, और वैसे ही पत्नी भी अपने पति
का। ४ पत्नी को अपनी देह पर अधिकार
नही पर उसके पति का अधिकार है; वैसे
ही पति को भी अपनी देह पर अधिकार नही,
परन्तु पत्नी को। ५ तुम एक दूसरे से
अलग न रहो; परन्तु केवल कुछ समय तक
आपस की सम्मति से कि प्रार्थना के लिये
अवकाश मिले, और फिर एक साथ रहो,
ऐसा न हो, कि तुम्हारे असयम के कारण
शैतान तुम्हे परखे। ६ परन्तु मैं जो यह
कहता हू वह अनुमति है न कि आज्ञा।
७ मै यह चाहता हू, कि जैसा मै हूं, वैसा ही
सब मनुष्य हो; परन्तु हर एक को परमेश्वर
की ओर से विशेष विशेष बरदान मिले है;
किसी को किसी प्रकार का, और किसी को
किसी और प्रकार का।।

८ परन्तु मै अविवाहितों और विधवाओं
के विषय मे कहता हू, कि उन के लिये ऐसा
ही रहना अच्छा है, जैसा मै हू। ९ परन्तु
यदि वे सयम न कर सके, तो विवाह करें;
क्योंकि विवाह करना कामातुर रहने से
भला है। १० जिन का ब्याह हो गया है,
उन को मै नहीं, बरन प्रभु आज्ञा देता है,
कि पत्नी अपने पति से अलग न हो।
११ (और यदि अलग भी हो जाए, तो
बिन दूसरा ब्याह किए रहे, या अपने पति
से फिर मेल कर ले) और न पति अपनी
पत्नी को छोडे। १२ दूसरों से प्रभु नहीं,
परन्तु मै ही कहता हू, यदि किसी भाई की
पत्नी विश्वास न रखती हो, और उसके
साथ रहने से प्रसन्न हो, तो वह उसे न

* यू० पविश्रस्थान।

छोड़े। १३ और जिस स्त्री का पति
विश्वास न रखता हो, और उसके साथ
रहने से प्रसन्न हो; वह पति को न छोड़े।
१४ क्योंकि ऐसा पति जो विश्वास न रखता
हो, वह पत्नी के कारण पवित्र ठहरता है,
और ऐसी पत्नी जो विश्वास नही रखती, पति
के कारण पवित्र ठहरती है; नही तो तुम्हारे
लड़केबाले अशुद्ध होते, परन्तु अब तो पवित्र
है। १५ परन्तु जो पुरुष विश्वास नही
रखता, यदि वह अलग हो, तो अलग होने
दो, ऐसी दशा में कोई भाई या बहिन बन्धन
में नही; परन्तु परमेश्वर ने तो हमें मेल
मिलाप के लिये बुलाया है। १६ क्योंकि
हे स्त्री, तू क्या जानती है, कि तू अपने पति
का उद्धार करा ले? और हे पुरुष, तू क्या
जानता है कि तू अपनी पत्नी का उद्धार
करा ले? १७ पर जैसा प्रभु ने हर एक
को बांटा है, और जैसा परमेश्वर ने हर एक
को बुलाया है; वैसा ही वह चले: और मै
सब कलीसियाओं में ऐसा ही ठहराता हू।
१८ जो खतना किया हुआ बुलाया गया
हो, वह खतनारहित न बने: जो खतना-
रहित बुलाया गया हो, वह खतना न कराए।
१९ न खतना कुछ है, और न खतनारहित
परन्तु परमेश्वर की आज्ञाओं को मानना
ही सब कुछ है। २० हर एक जन जिस
दशा में बुलाया गया हो, उसी में रहे।
२१ यदि तू दास की दशा में बुलाया गया
हो तो चिन्ता न कर; परन्तु यदि तू स्वतंत्र
हो सके, तो ऐसा ही काम कर। २२ क्योंकि
जो दास की दशा में प्रभु में बुलाया गया है,
वह प्रभु का स्वतंत्र किया हुआ है: और
वैसे ही जो स्वतंत्रता की दशा मे बुलाया
गया है, वह मसीह का दास है। २३ तुम
दाम देकर मोल लिए गए हो, मनुष्यों के
दास न बनो। २४ हे भाइयो, जो कोई
जिस दशा में बुलाया गया हो, वह उसी में
परमेश्वर के साथ रहे॥

२५ कुंवारियों के विषय मे प्रभु की
कोई आज्ञा मुझे नही मिली, परन्तु विश्वास-
योग्य होने के लिये जैसी दया प्रभु ने मुझ
पर की है, उसी के अनुसार सम्मति देता हू।
२६ सो मेरी समझ में यह अच्छा है, कि
आजकल क्लेश के कारण मनुष्य जैसा है,
वैसा ही रहे। २७ यदि तेरे पत्नी है, तो
उस से अलग होने का यत्न न कर: और
यदि तेरे पत्नी नही *, तो पत्नी की खोज
न कर: २८ परन्तु यदि तू ब्याह भी करे,
तो पाप नही, और यदि कुवारी ब्याही जाए
तो कोई पाप नही; परन्तु ऐसो को शारीरिक
दुख होगा, और मै बचाना चाहता हू।
२९ हे भाइयो, मै यह कहता हू, कि समय
कम किया गया है, इसलिये चाहिए कि
जिन के पत्नी हो, वे ऐसे हो मानो उन के
पत्नी नही। ३० और रोनेवाले ऐसे हों,
मानो रोते नही; और आनन्द करनेवाले
ऐसे हों, मानो आनन्द नही करते; और
मोल लेनेवाले ऐसे हों, कि मानो उन के
पास कुछ है नही। ३१ और इस संसार
के बरतनेवाले ऐसे हो, कि संसार ही के न
हो लें †; क्योंकि इस संसार की रीति और
व्यवहार बदलते जाते है। ३२ सो मै यह
चाहता हू, कि तुम्हें चिन्ता न हो: अवि-
वाहित पुरुष प्रभु की बातों की चिन्ता में
रहता है, कि प्रभु को क्योंकर प्रसन्न रखे।
३३ परन्तु विवाहित मनुष्य ससार की
बातों की चिन्ता में रहता है, कि अपनी पत्नी
को किस रीति से प्रसन्न रखे। ३४ विवा-
हिता और अविवाहिता में भी भेद है:
अविवाहिता प्रभु की चिन्ता में रहती है,

* या यदि तू पत्नी से छूट गया है।
† यू० उसे अधिक न वर्तें।

कि वह देह और आत्मा दोनों में पवित्र हो,
परन्तु विवाहिता संसार की चिन्ता में रहती
है, कि अपने पति को प्रसन्न रखे। ३५ यह
बात तुम्हारे ही लाभ के लिये कहता हूं,
न कि तुम्हे फंसाने के लिये, बरन इसलिये
कि जैसा सोहता है, वैसा ही किया जाए;
कि तुम एक चित्त होकर प्रभु की सेवा मे
लगे रहो। ३६ और यदि कोई यह समझे,
कि मै अपनी उस कुवारी का हक्क मार
रहा हूं, जिस की जवानी ढल चली है, और
प्रयोजन भी होए, तो जैसा चाहे, वैसा करे,
इस मे पाप नही, वह उसका व्याह होने
दे *। ३७ परन्तु जो मन मे दृढ़ रहता है,
और उस को प्रयोजन न हो, बरन अपनी
इच्छा पूरी करने मे अधिकार रखता हो,
और अपने मन मे यह बात ठान ली हो, कि
मै अपनी कुंवारी लड़की को बिन व्याही
रखूगा, वह अच्छा करता है। ३८ सो जो
अपनी कुंवारी का व्याह कर देता है, वह
अच्छा करता है, और जो व्याह नही कर
देता, वह और भी अच्छा करता है।
३९ जब तक किसी स्त्री का पति जीवित
रहता है, तब तक वह उस से बन्धी हुई है,
परन्तु जब उसका पति मर जाए, तो जिस
से चाहे विवाह कर सकती है, परन्तु केवल
प्रभु में। ४० परन्तु जैसी है यदि वैसी ही
रहे, तो मेरे विचार में और भी धन्य है,
और मै समझता हूं, कि परमेश्वर का आत्मा
मुझ मे भी है॥

८ अब मूरतों के साम्हने बलि की हुई
वस्तुओं के विषय में—हम जानते है,
कि हम सब को ज्ञान है: ज्ञान घमण्ड
उत्पन्न करता है, परन्तु प्रेम से उन्नति होती
है। २ यदि कोई समझे, कि मैं कुछ जानता
हूं, तो जैसा जानना चाहिए वैसा अब तक
नही जानता। ३ परन्तु यदि कोई
परमेश्वर से प्रेम रखता है, तो उसे परमेश्वर
पहिचानता है। ४ सो मूरतों के साम्हने
बलि की हुई वस्तुओं के खाने के विषय मे—
हम जानते है, कि मूरत जगत में कोई वस्तु
नही, और एक को छोड़ और कोई परमेश्वर
नही। ५ यद्यपि आकाश में और पृथ्वी
पर बहुत से ईश्वर कहलाते है, (जैसा कि
बहुत से ईश्वर और बहुत से प्रभु है)।
६ तौभी हमारे निकट तो एक ही परमेश्वर
है: अर्थात् पिता जिस की ओर से सब
वस्तुएं है, और हम उसी के लिये हैं, और
एक ही प्रभु है, अर्थात् यीशु मसीह जिस के
द्वारा सब वस्तुएं हुई, और हम भी उसी के
द्वारा है। ७ परन्तु सब को यह ज्ञान नहीं;
परन्तु कितने तो अब तक मूरत को कुछ
समझने के कारण मूरतो के साम्हने बलि
की हुई को कुछ वस्तु समझकर खाते हैं,
और उन का विवेक * निर्बल होकर अशुद्ध
होता है। ८ भोजन हमे परमेश्वर के
निकट नही पहुचाता, यदि हम न खाएं, तो
हमारी कुछ हानि नहीं, और यदि खाए,
तो कुछ लाभ नही। ९ परन्तु चौकस रहो,
ऐसा न हो, कि तुम्हारी यह स्वतन्त्रता कहीं
निर्बलो के लिये ठोकर का कारण हो जाए।
१० क्योंकि यदि कोई तुझ ज्ञानी को मूरत
के मन्दिर में भोजन करते देखे, और वह
निर्बल जन हो, तो क्या उसके विवेक में
मूरत के साम्हने बलि की हुई वस्तु के
खाने का हियाव न हो जाएगा। ११ इस
रीति से तेरे ज्ञान के कारण वह निर्बल
भाई जिस के लिये मसीह मरा नाश हो
जाएगा। १२ सो भाइयों का अपराध

* यू० वे व्याहे जाएं।

* अर्थात् मन या कानशन्स।

करने से और उन के निर्बल विवेक * को
चोट देने से तुम मसीह का अपराध करते
हो। १३ इस कारण यदि भोजन मेरे भाई
को ठोकर खिलाए, तो मै कभी किसी रीति
से मास न खाऊंगा, न हो कि मै अपने भाई
के ठोकर का कारण बनू।।

९ क्या मै स्वतंत्र नही? क्या मै प्रेरित
नही? क्या मै ने यीशु को जो हमारा
प्रभु है, नही देखा? क्या तुम प्रभु में मेरे
बनाए हुए नही? २ यदि मै औरो के लिये
प्रेरित नही, तौभी तुम्हारे लिये तो हूं;
क्योंकि तुम प्रभु मे मेरी प्रेरिताई पर छाप
हो। ३ जो मुझे जांचते हैं, उन के लिये
यही मेरा उत्तर है। ४ क्या हमें खाने-पीने
का अधिकार नही? ५ क्या हमें यह
अधिकार नही, कि किसी मसीही बहिन को
ब्याह कर के लिए फिरें, जैसा और प्रेरित
और प्रभु के भाई और कैफा करते हैं?
६ या केवल मुझे और बरनबास को
अधिकार नही कि कमाई करना छोड़ें।
७ कौन कभी अपनी गिरह से खाकर
सिपाही का काम करता है: कौन दाख की
बारी लगाकर उसका फल नही खाता?
कौन भेड़ों की रखवाली करके उन का दूध
नही पीता? ८ क्या मैं ये बाते मनुष्य ही
की रीति पर बोलता हू? ९ क्या व्यवस्था
भी यही नही कहती? क्योंकि मूसा की
व्यवस्था में लिखा है कि दाए मे चलते हुए
बैल का मुह न बान्धना: क्या परमेश्वर बैलों
ही की चिन्ता करता है? या विशेष करके
हमारे लिये कहता है। १० हां, हमारे
लिये ही लिखा गया, क्योंकि उचित है, कि
जोतनेवाला आशा से जोते, और दावनेवाला
भागी होने की आशा से दावनी करे।

---

* अर्थात् मन या कानशन्स।

११ सो जब कि हम ने तुम्हारे लिये
आत्मिक वस्तुए बोईं, तो क्या यह कोई
बडी बात है, कि तुम्हारी शारीरिक वस्तुओं
की फसल काटें। १२ जब औरों का तुम
पर यह अधिकार है, तो क्या हमारा इस से
अधिक न होगा? परन्तु हम यह अधिकार
काम में नही लाए; परन्तु सब कुछ सहते हैं,
कि हमारे द्वारा मसीह के सुसमाचार की
कुछ रोक न हो। १३ क्या तुम नही जानते
कि जो पवित्र वस्तुओं की सेवा करते हैं,
वे मन्दिर में सें खाते हैं; और जो वेदी की
सेवा करते है; वे वेदी के साथ भागी होते
है? १४ इसी रीति से प्रभु ने भी ठहराया,
कि जो लोग सुसमाचार सुनाते है, उन की
जीविका सुसमाचार से हो। १५ परन्तु
मैं इन में से कोई भी बात काम में न लाया,
और मै ने तो ये बातें इसलिये नही लिखी,
कि मेरे लिये ऐसा किया जाए, क्योंकि
इस से तो मेरा मरना ही भला है; कि कोई
मेरा घमण्ड व्यर्थ ठहराए। १६ और यदि
मै सुसमाचार सुनाऊ, तो मेरा कुछ घमण्ड
नही, क्योकि यह तो मेरे लिये अवश्य है;
और यदि मे सुसमाचार न सुनाऊ, तो मुझ
पर हाय। १७ क्योकि यदि अपनी इच्छा
से यह करता हूं, तो मजदूरी मुझे मिलती
है, और यदि अपनी इच्छा से नही करता,
तौभी भण्डारीपन मुझे सौपा गया है।
१८ सो मेरी कौन सी मजदूरी है? यह
कि सुसमाचार सुनाने में मै मसीह का
सुसमाचार सेंत मेंत कर दू; यहां तक कि
सुसमाचार में जो मेरा अधिकार है, उस को
मै पूरी रीति से काम मे लाऊं। १९ क्योंकि
सब से स्वतंत्र होने पर भी मैं ने अपने आप
को सब का दास बना दिया है; कि अधिक
लोगों को खींच लाऊं। २० मैं यहूदियों के

लिये यहूदी बना कि यहूदियो को खींच लाऊ,
जो लोग व्यवस्था के ग्राधीन है उन के लिये
मैं व्यवस्था के ग्राधीन न होने पर भी
व्यवस्था के ग्राधीन बना, कि उन्हे जो
व्यवस्था के ग्राधीन हैं, खीच लाऊ।
२१ व्यवस्थाहीनो के लिये मै (जो पर-
मेश्वर की व्यवस्था से हीन नही, परन्तु
मसीह की व्यवस्था के ग्राधीन हू) व्यवस्था-
हीन सा बना, कि व्यवस्थाहीनो को खीच
लाऊ। २२ मै निर्बलो के लिये निर्बल सा
बना, कि निर्बलो को खीच लाऊं, मै सब
मनुष्यों के लिये सब कुछ बना हूं, कि किसी
न किसी रीति से कई एक का उद्धार कराऊ।
२३ ग्रौर मै सब कुछ सुसमाचार के लिये
करता हू, कि ग्रौरों के साथ उसका भागी
हो जाऊं। २४ क्या तुम नही जानते,
कि दौड मे तो दौडते सब ही है, परन्तु इनाम
एक ही ले जाता है? तुम वैसे ही दौडो,
कि जीतो। २५ ग्रौर हर एक पहलवान
सब प्रकार का संयम करता है, वे तो एक
मुरझानेवाले मुकुट को पाने के लिये यह
सब करते हैं, परन्तु हम तो उस मुकुट के
लिये करते है, जो मुरझाने का नही।
२६ इसलिये मै तो इसी रीति से दौडता
हू, परन्तु बेठिकाने नही, मै भी इसी रीति
से मुक्कों से लडता हू, परन्तु उस की नाई
नही जो हवा पीटता हुग्रा लडता है।
२७ परन्तु मै ग्रपनी देह को मारता कूटता,
ग्रौर वश मे लाता हूं, ऐसा न हो कि ग्रौरों
को प्रचार करके, मै ग्राप ही किसी रीति से
निकम्मा ठहरू॥

१० हे भाइयो, मै नही चाहता, कि
तुम इस बात से ग्रज्ञात रहो, कि
हमारे सब बापदादे बादल के नीचे थे,
ग्रौर सब के सब समुद्र के बीच से पार हो
गए। २ ग्रौर सब ने बादल में, ग्रौर समुद्र
मे, मूसा का बपतिस्मा लिया। ३ ग्रौर
सब ने एक ही ग्रात्मिक भोजन किया।
४ ग्रौर सब ने एक ही ग्रात्मिक जल पीया,
क्योकि वे उस ग्रात्मिक चटान से पीते थे,
जो उन के साथ-साथ चलती थी; ग्रौर वह
चटान मसीह था। ५ परन्तु परमेश्वर
उन में के बहुतेरों से प्रसन्न न हुग्रा, इसलिये
वे जङ्गल मे ढेर हो गए। ६ ये बाते हमारे
लिये दृष्टान्त ठहरी, कि जैसे उन्हो ने लालच
किया, वैसे हम बुरी वस्तुग्रो का लालच न
करे। ७ ग्रौर न तुम मूरत पूजनेवाले
बनो, जैसे कि उन मे से कितने बन गए थे,
जैसा लिखा है, कि लोग खाने-पीने बैठे,
ग्रौर खेलने-कूदने उठे। ८ ग्रौर न हम
व्यभिचार करे; जैसा उन मे से कितनों ने
किया· ग्रौर एक दिन मे तेईस हजार मर
गये। ९ ग्रौर न हम प्रभु को परखें;
जैसा उन मे से कितनो ने किया, ग्रौर सांपों
के द्वारा नाश किए गए। १० ग्रौर न तुम
कुडकुडाग्रो. जिस रीति से उन मे से कितने
कुडकुड़ाए, ग्रौर नाश करनेवाले के द्वारा
नाश किए गए। ११ परन्तु ये सब बाते,
जो उन पर पडी, दृष्टान्त की रीति पर थी :
ग्रौर वे हमारी चितावनी के लिये जो जगत
के ग्रन्तिम समय मे रहते है लिखी गईं है।
१२ इसलिये जो समझता है, कि मैं स्थिर
हू, वह चौकस रहे; कि कही गिर न पड़े।
१३ तुम किसी ऐसी परीक्षा मे नहीं पड़े,
जो मनुष्य के सहने से बाहर है· ग्रौर
परमेश्वर सच्चा * है· वह तुम्हें सामर्थ
से बाहर परीक्षा मे न पड़ने देगा, बरन
परीक्षा के साथ निकास भी करेगा; कि
तुम सह सको॥

* यू० विश्वासयोग्य।

१४ इस कारण, हे मेरे प्यारो मूर्त्ति
पूजा से बचे रहो। १५ मैं बुद्धिमान जान-
कर, तुम से कहता हूं: जो मैं कहता हूं,
उसे तुम परखो। १६ वह धन्यवाद का
कटोरा, जिस पर हम धन्यवाद करते हैं,
क्या मसीह के लोहू की सहभागिता नहीं?
वह रोटी जिसे हम तोड़ते हैं, क्या वह मसीह
की देह की सहभागिता नहीं? १७ इस-
लिये, कि एक ही रोटी है सो हम भी जो
बहुत हैं, एक देह हैं: क्योंकि हम सब उसी
एक रोटी मे भागी होते हैं। १८ जो शरीर
के भाव से इस्राएली हैं, उन को देखो:
क्या बलिदानों के खानेवाले वेदी के सहभागी
नहीं? १९ फिर मैं क्या कहता हू?
क्या यह कि मूरत का बलिदान कुछ है,
या मूरत कुछ है? २० नही, बरन यह,
कि अन्यजाति जो बलिदान करते हैं, वे
परमेश्वर के लिये नही, परन्तु दुष्टात्माओ
के लिये बलिदान करते हैं: और मैं नही
चाहता, कि तुम दुष्टात्माओ के सहभागी
हो। २१ तुम प्रभु के कटोरे, और
दुष्टात्माओं के कटोरे दोनों में से नही पी
सकते! तुम प्रभु की मेज और दुष्टात्माओ
की मेज दोनों के साझी नही हो सकते।
२२ क्या हम प्रभु को रिस दिलाते हैं?
क्या हम उस से शक्तिमान हैं?

२३ सब वस्तुएं मेरे लिये उचित तो
हैं, परन्तु सब लाभ की नही: सब वस्तुए
मेरे लिये उचित तो हैं, परन्तु सब वस्तुओं
से उन्नति नही। २४ कोई अपनी ही भलाई
को न ढूंढे, बरन औरो की। २५ जो कुछ
कस्साइयों के यहां बिकता है, वह खाओ
और विवेक* के कारण कुछ न पूछो।
२६ क्योंकि पृथ्वी और उस की भरपूरी
प्रभु की है। २७ और यदि अविश्वासियों
में से कोई तुम्हें नेवता दे, और तुम जाना
चाहो, तो जो कुछ तुम्हारे साम्हने रखा जाए,
वही खाओ: और विवेक के कारण
कुछ न पूछो। २८ परन्तु यदि कोई तुम से
कहे, यह तो मूरत को बलि की हुई वस्तु
है, तो उसी बतानेवाले के कारण, और
विवेक के कारण न खाओ। २९ मेरा
मतलब, तेरा विवेक नही, परन्तु उस
दूसरे का। भला, मेरी स्वतंत्रता दूसरे के
विचार से क्यों परखी जाए: ३० यदि मैं
धन्यवाद करके साझी होता हू, तो जिस पर
मै धन्यवाद करता हू, उसके कारण मेरी
बदनामी क्यों होती है? ३१ सो तुम चाहे
खाओ, चाहे पीओ, चाहे जो कुछ करो,
सब कुछ परमेश्वर की महिमा के लिये करो।
३२ तुम न यहूदियो, न यूनानियों, और न
परमेश्वर की कलीसिया के लिये ठोकर के
कारण बनो। ३३ जैसा मैं भी सब बातों
में सब को प्रसन्न रखता हू, और अपना नही,
परन्तु बहुतों का लाभ ढूंढ़ता हूं, कि वे उद्धार
पाएं॥

११ तुम मेरी सी चाल चलो जैसा
मैं मसीह की सी चाल चलता हूं॥
२ हे भाइयो, मैं तुम्हे सराहता हूं, कि
सब बातों में तुम मुझे स्मरण करते हो:
और जो व्यवहार मैं ने तुम्हे सौप दिए हैं,
उन्हें धारण करते हो। ३ सो मैं चाहता
हूं, कि तुम यह जान लो, कि हर एक पुरुष
का सिर मसीह है: और स्त्री का सिर
पुरुष है: और मसीह का सिर परमेश्वर
है। ४ जो पुरुष सिर ढांके हुए प्रार्थना
या भविष्यद्वाणी करता है, वह अपने सिर
का अपमान करता है। ५ परन्तु जो स्त्री
उघाड़े सिर प्रार्थना या भविष्यद्वाणी करती

* अर्थात् मन या कानशन्स।

है, वह अपने सिर का अपमान करती है,
क्योंकि वह मुण्डी होने के बराबर है।
६ यदि स्त्री ओढ़नी न ओढ़े, तो बाल भी
कटा ले; यदि स्त्री के लिये बाल कटाना
या मुण्डाना लज्जा की बात है, तो ओढ़नी
ओढ़े। ७ हां पुरुष को अपना सिर ढांकना
उचित नहीं, क्योंकि वह परमेश्वर का
स्वरूप और महिमा है; परन्तु स्त्री पुरुष
की महिमा! ८ क्योंकि पुरुष स्त्री से नही
हुआ, परन्तु स्त्री पुरुष से हुई है। ९ और
पुरुष स्त्री के लिये नही सिरजा गया, परन्तु
स्त्री पुरुष के लिये सिरजी गई है। १० इसी
लिये स्वर्गदूतों के कारण स्त्री को उचित है,
कि अधिकार* अपने सिर पर रखे।
११ तौभी प्रभु में न तो स्त्री बिना पुरुष,
और न पुरुष बिना स्त्री के है। १२ क्योंकि
जैसे स्त्री पुरुष से है, वैसे ही पुरुष स्त्री के
द्वारा है; परन्तु सब वस्तुएं परमेश्वर से
हैं। १३ तुम आप ही विचार करो, क्या
स्त्री को उघाड़े सिर परमेश्वर से प्रार्थना
करना सोहना है? १४ क्या स्वाभाविक
रीति से भी तुम नही जानते, कि यदि पुरुष
लम्बे बाल रखे, तो उसके लिये अपमान
है। १५ परन्तु यदि स्त्री लम्बे बाल रखे;
तो उसके लिये शोभा है क्योंकि बाल उस
को ओढ़नी के लिये दिए गए हैं। १६ परन्तु
यदि कोई विवाद करना चाहे, तो यह जाने
कि न हमारी और न परमेश्वर की कली-
सियाओं की ऐसी रीति है॥

१७ परन्तु यह आज्ञा देते हुए, मैं तुम्हें
नही सराहता, इसलिये कि तुम्हारे इकट्ठे
होने से भलाई नही, परन्तु हानि होती है।
१८ क्योंकि पहिले तो मै यह सुनता हूं, कि
जब तुम कलीसिया मे इकट्ठे होते हो, तो
तुम में फूट होती है और मैं कुछ कुछ प्रतीति
भी करता हूं। १९ क्योंकि विधर्म भी
तुम में अवश्य होंगे, इसलिये कि जो लोग
तुम में खरे निकले हैं, वे प्रगट हो जाएं।
२० सो तुम जो एक जगह में इकट्ठे होते
हो तो यह प्रभु भोज खाने के लिये नहीं।
२१ क्योंकि खाने के समय एक दूसरे से
पहिले अपना भोज खा लेता है, सो कोई
तो भूखा रहता है, और कोई मतवाला हो
जाता है। २२ क्या खाने पीने के लिये
तुम्हारे घर नही? या परमेश्वर की कली-
सिया को तुच्छ जानते हो, और जिन के
पास नहीं है उन्हें लज्जित करते हो? मैं
तुम से क्या कहू? क्या इस बात में तुम्हारी
प्रशसा करू? मैं प्रशसा नही करता।
२३ क्योंकि यह बात मुझे प्रभु से पहुंची,
और मैं ने तुम्हें भी पहुचा दी; कि प्रभु
यीशु ने जिस रात वह पकड़वाया गया
रोटी ली। २४ और धन्यवाद करके उसे
तोड़ी, और कहा; कि यह मेरी देह है, जो
तुम्हारे लिये है: मेरे स्मरण के लिये यही
किया करो। २५ इसी रीति से उस ने
बियारी के पीछे कटोरा भी लिया, और
कहा; यह कटोरा मेरे लोहू में नई वाचा
है: जब कभी पीओ, तो मेरे स्मरण के
लिये यही किया करो। २६ क्योंकि जब
कभी तुम यह रोटी खाते, और इस कटोरे में
से पीते हो, तो प्रभु की मृत्यु को जब तक
वह न आए, प्रचार करते हो। २७ इस-
लिये जो कोई अनुचित रीति से प्रभु की
रोटी खाए, या उसके कटोरे में से पीए, वह
प्रभु की देह और लोहू का अपराधी ठहरेगा।
२८ इसलिये मनुष्य अपने आप को जांच
ले और इसी रीति से इस रोटी में से खाए,
और इस कटोरे में से पीए। २९ क्योंकि
जो खाते-पीते समय प्रभु की देह को न

* या आधीनता का चिन्ह।

पहिचाने, वह इस खाने और पीने से अपने
ऊपर दण्ड लाता है। ३० इसी कारण
तुम में बहुतेरे निर्बल और रोगी है, और
बहुत से सो भी गए। ३१ यदि हम अपने
आप को जांचते, तो दण्ड न पाते।
३२ परन्तु प्रभु हमें दण्ड देकर हमारी
ताड़ना करता है इसलिये कि हम ससार के
साथ दोषी न ठहरें। ३३ इसलिये, हे मेरे
भाइयो, जब तुम खाने के लिये इकट्ठे होते
हो, तो एक दूसरे के लिये ठहरा करो।
३४ यदि कोई भूखा हो, तो अपने घर में
खा ले जिस से तुम्हारा इकट्ठा होना दण्ड
का कारण न हो: और शेष बातों को मैं
आकर ठीक कर दूगा॥

१२ हे भाइयो, मैं नही चाहता कि
तुम आत्मिक बरदानों के विषय में
अज्ञात रहो। २ तुम जानते हो, कि जब
तुम अन्यजाति थे, तो गूगी मूरतो के पीछे
जैसे चलाए जाते थे वैसे चलते थे। ३ इस-
लिये मैं तुम्हें चितौनी देता हूं कि जो कोई
परमेश्वर की आत्मा की अगुआई से बोलता
है, वह नही कहता कि यीशु स्रापित है;
और न कोई पवित्र आत्मा के बिना कह
सकता है कि यीशु प्रभु है॥

४ बरदान तो कई प्रकार के है, परन्तु
आत्मा एक ही है। ५ और सेवा भी कई
प्रकार की हैं, परन्तु प्रभु एक ही है।
६ और प्रभावशाली कार्य्य कई प्रकार के
हैं, परन्तु परमेश्वर एक ही है, जो सब में
हर प्रकार का प्रभाव उत्पन्न करता है।
७ किन्तु सब के लाभ पहुंचाने के लिये हर
एक को आत्मा का प्रकाश दिया जाता है।
८ क्योंकि एक को आत्मा के द्वारा बुद्धि की
बातें दी जाती हैं; और दूसरे को उसी
आत्मा के अनुसार ज्ञान की बातें। ९ और
किसी को उसी आत्मा से विश्वास; और
किसी को उसी एक आत्मा से चंगा करने
का बरदान दिया जाता है। १० फिर
किसी को सामर्थ के काम करने की शक्ति;
और किसी को भविष्यद्वाणी की; और
किसी को आत्माओ की परख; और किसी
को अनेक प्रकार की भाषा; और किसी को
भाषाओ का अर्थ बताना। ११ परन्तु ये
सब प्रभावशाली कार्य्य वही एक आत्मा
करवाता है, और जिसे जो चाहता है वह
बाट देता है॥

१२ क्योंकि जिस प्रकार देह तो एक है,
और उसके अंग बहुत से हैं, और उस एक
देह के सब अग, बहुत होने पर भी सब
मिलकर एक ही देह हैं, उसी प्रकार मसीह
भी है। १३ क्योंकि हम सब ने क्या यहूदी
हो, क्या यूनानी, क्या दास, क्या स्वतंत्र,
एक ही आत्मा के द्वारा एक देह होने के लिये
बपतिस्मा लिया, और हम सब को एक ही
आत्मा पिलाया गया। १४ इसलिये कि
देह में एक ही अंग नही, परन्तु बहुत से है।
१५ यदि पाव कहे, कि मैं हाथ नही, इस-
लिये देह का नही, तो क्या वह इस कारण
देह का नही? १६ और यदि कान कहे;
कि मैं आंख नही, इसलिये देह का नही,
तो क्या वह इस कारण देह का नही है।
१७ यदि सारी देह आंख ही होती तो
सुनना कहां होता? यदि सारी देह कान
ही होती, तो सूघना कहा होता? १८ परन्तु
सचमुच परमेश्वर ने अंगो को अपनी इच्छा
के अनुसार एक एक करके देह में रखा है।
१९ यदि वे सब एक ही अंग होते, तो देह
कहां होती? २० परन्तु अब अंग तो बहुत
से हैं, परन्तु देह एक ही है। २१ आंख
हाथ से नही कह सकती, कि मुझे तेरा
प्रयोजन नहीं, और न सिर पावों से कह

सकता है, कि मुझे तुम्हारा प्रयोजन नही।
२२ परन्तु देह के वे अंग जो औरो से
निर्बल देख पड़ते हैं, बहुत ही आवश्यक हैं।
२३ और देह के जिन अगो को हम आदर
के योग्य नही समझते हैं उन्ही को हम
अधिक आदर देते हैं; और हमारे शोभाहीन
अग और भी बहुत शोभायमान हो जाते हैं।
२४ फिर भी हमारे शोभायमान अगो को
इस का प्रयोजन नही, परन्तु परमेश्वर ने देह
को ऐसा बना दिया है, कि जिस अग को
घटी थी उसी को और भी बहुत आदर हो।
२५ ताकि देह मे फूट न पडे, परन्तु अग
एक दूसरे की बराबर चिन्ता करे। २६ इस-
लिये यदि एक अग दुःख पाता है, तो सब
अग उसके साथ दुःख पाते हैं; और यदि
एक अंग की बडाई होती है, तो उसके साथ
सब अंग आनन्द मनाते हैं। २७ इसी
प्रकार तुम सब मिलकर मसीह की देह हो,
और अलग अलग उसके अग हो। २८ और
परमेश्वर ने कलीसिया में अलग अलग
व्यक्ति नियुक्त किए हैं, प्रथम प्रेरित, दूसरे
भविष्यद्वक्ता, तीसरे शिक्षक *, फिर सामर्थ
के काम करनेवाले, फिर चगा करनेवाले,
और उपकार करनेवाले, और प्रधान, और
नाना प्रकार की भाषा बोलनेवाले।
२९ क्या सब प्रेरित हैं? क्या सब भविष्यद्-
वक्ता हैं? क्या सब उपदेशक हैं? क्या
सब सामर्थ के काम करनेवाले हैं? ३० क्या
सब को चगा करने का बरदान मिला है?
क्या सब नाना प्रकार की भाषा बोलते हैं?
३१ क्या सब अनुवाद करते हैं? तुम बड़ी
से बड़ी बरदानों के धुन मे रहो! परन्तु मैं
तुम्हें और भी सब से उत्तम मार्ग बताता
हूं॥

* या उपदेशक।

१३ यदि मैं मनुष्यों और स्वर्गदूतो
की बोलियां बोलू, और प्रेम न रखू,
तो मै ठनठनाता हुआ पीतल, और झंझनाती
हुई झाझ हू। २ और यदि मैं भविष्यद्वाणी
कर सकू, और सब भेदों और सब प्रकार के
ज्ञान को समझू, और मुझे यहां तक पूरा
विश्वास हो, कि मैं पहाडो को हटा दू, परन्तु
प्रेम न रखू, तो मैं कुछ भी नही। ३ और
यदि मैं अपनी सम्पूर्ण सपत्ति कगालो को
खिला दू, या अपनी देह जलाने के लिये दे
दू, और प्रेम न रखू, तो मुझे कुछ भी लाभ
नही। ४ प्रेम धीरजवन्त है, और कृपाल
है, प्रेम डाह नहीं करता, प्रेम अपनी बडाई
नही करता, और फूलता नही। ५ वह
अनरीति नही चलता, वह अपनी भलाई
नहीं चाहता, झुझलाता नही, बुरा नही
मानता। ६ कुकर्म से आनन्दित नही
होता, परन्तु सत्य से आनन्दित होता है।
७ वह सब बाते सह लेता है, सब बातो की
प्रतीति करता है, सब बातो की आशा रखता
है, सब बातो में धीरज धरता है। ८ प्रेम
कभी टलता नही, भविष्यद्वाणिया हो, तो
समाप्त हो जाएगी, भाषाए हों, तो जाती
रहेगी, ज्ञान हो, तो मिट जाएगा।
९ क्योंकि हमारा ज्ञान अधूरा है, और
हमारी भविष्यद्वाणी अधूरी। १० परन्तु
जब सर्वसिद्ध आएगा, तो अधूरा मिट
जाएगा। ११ जब मैं बालक था, तो मैं
बालकों की नाईं बोलता था, बालको का
सा मन था बालको की सी समझ थी;
परन्तु जब सियाना हो गया, तो बालकों की
बाते छोड दी। १२ अब हमे दर्पण में
धुधला सा दिखाई देता है; परन्तु उस समय
आमने साम्हने देखेंगे, इस समय मेरा ज्ञान
अधूरा है; परन्तु उस समय ऐसी पूरी रीति
से पहिचानूगा, जैसा मैं पहिचाना गया हू।

१३ पर अब विश्वास, आशा, प्रेम ये तीनों
स्थाई हैं, पर इन में सब से बड़ा प्रेम है।।

१४ प्रेम का अनुकरण करो, और
आत्मिक बरदानों की भी धुन में
रहो विशेष करके यह, कि भविष्यद्वाणी
करो। २ क्योंकि जो अन्य भाषा में बातें
करता है; वह मनुष्यों से नही, परन्तु
परमेश्वर से बातें करता है, इसलिये कि
उस की कोई नही समझता; क्योंकि वह
भेद की बातें आत्मा में होकर बोलता है।
३ परन्तु जो भविष्यद्वाणी करता है, वह
मनुष्यों से उन्नति, और उपदेश, और शान्ति
की बाते कहता है। ४ जो अन्य भाषा में
बातें करता है, वह अपनी ही उन्नति करता
है; परन्तु जो भविष्यद्वाणी करता है, वह
कलीसिया की उन्नति करता है। ५ मैं
चाहता हूं, कि तुम सब अन्य भाषाओं में
बातें करो, परन्तु अधिकतर यह चाहता हूं
कि भविष्यद्वाणी करो: क्योंकि यदि
अन्यान्य भाषा बोलनेवाला कलीसिया की
उन्नति के लिये अनुवाद न करे तो भविष्यद्-
वाणी करनेवाला उस से बढ़कर है। ६ इस-
लिये हे भाइयो, यदि मैं तुम्हारे पास आकर
अन्यान्य भाषा में बातें करू, और प्रकाश,
या ज्ञान, या भविष्यद्वाणी, या उपदेश की
बातें तुम से न कहूं, तो मुझ से तुम्हें क्या
लाभ होगा? ७ इसी प्रकार यदि निर्जीव
वस्तुए भी, जिन से ध्वनि निकलती है जैसे
बासुरी, या बीन, यदि उन के स्वरों मे भेद
न हो तो जो फूका या बजाया जाता है, वह
क्योंकर पहिचाना जाएगा? ८ और यदि
तुरही का शब्द साफ न हो, तो कौन लड़ाई
के लिये तैयारी करेगा? ९ ऐसे ही तुम भी
यदि जीभ से साफ साफ बातें न कहो, तो जो
कुछ कहा जाता है, वह क्योंकर समझा
जाएगा? तुम तो हवा से बातें करनेवाले
ठहरोगे। १० जगत मे कितने ही प्रकार
की भाषाएं क्यों न हों, परन्तु उन में से कोई
भी बिना अर्थ की न होगी। ११ इसलिये
यदि मैं किसी भाषा का अर्थ न समझूं, तो
बोलनेवाले की दृष्टि में परदेशी ठहरूंगा;
और बोलनेवाला मेरे दृष्टि मे परदेशी
ठहरेगा। १२ इसलिये तुम भी जब
आत्मिक बरदानों की धुन में हो, तो ऐसा
प्रयत्न करो, कि तुम्हारे बरदानों की उन्नति
से कलीसिया की उन्नति हो। १३ इस
कारण जो अन्य भाषा बोले, तो वह प्रार्थना
करे, कि उसका अनुवाद भी कर सके।
१४ इसलिये यदि मैं अन्य भाषा में प्रार्थना
करूं, तो मेरी आत्मा प्रार्थना करती है,
परन्तु मेरी बुद्धि काम नही देती। १५ सो
क्या करना चाहिए? मै आत्मा से भी
प्रार्थना करूगा, और बुद्धि से भी प्रार्थना
करूगा, मै आत्मा से गाऊगा, और बुद्धि से
भी गाऊगा। १६ नही तो यदि तू आत्मा
ही से धन्यवाद करेगा, तो फिर अज्ञानी तेरे
धन्यवाद पर आमीन क्योकर कहेगा?
इसलिये कि वह तो नही जानता, कि तू
क्या कहता है? १७ तू तो भली भाति स
धन्यवाद करता है, परन्तु दूसरे की उन्नति
नही होती। १८ मै अपने परमेश्वर का
धन्यवाद करता हू, कि मै तुम सब से अधिक
अन्यान्य भाषा मे बोलता हूं। १९ परन्तु
कलीसिया में अन्य भाषा में दस हजार बाते
कहने से यह मुझे और भी अच्छा जान पड़ता
है, कि औरों के सिखाने के लिये बुद्धि से पाच
ही बातें कहूं।।

२० हे भाइयो, तुम समझ में बालक न
बनो: तौभी बुराई में तो बालक रहो,
परन्तु समझ में सियाने बनो। २१ व्यवस्था
में लिखा है, कि प्रभु कहता है; मैं अन्य

भाषा बोलनेवालों के द्वारा, और पराए मुख
के द्वारा इन लोगों से बातें करूंगा तौभी वे
मेरी न सुनेंगे। २२ इसलिये अन्यान्य
भाषाएं विश्वासियो के लिये नही, परन्तु
अविश्वासियों के लिये चिन्ह है, और
भविष्यद्वाणी अविश्वासियो के लिये नही
परन्तु विश्वासियो के लिये चिन्ह है।
२३ सो यदि कलीसिया एक जगह इकट्ठी
हो, और सब के सब अन्यान्य भाषा बोले,
और अनपढ़े या अविश्वासी लोग भीतर आ
जाएं तो क्या वे तुम्हे पागल न कहेंगे?
२४ परन्तु यदि सब भविष्यद्वाणी करने
लगें, और कोई अविश्वासी या अनपढा
मनुष्य भीतर आ जाए, तो सब उसे दोषी
ठहरा देंगे और परख लेगें। २५ और
उसके मन के भेद प्रगट हो जाएंगे, और तब
वह मुह के बल गिरकर परमेश्वर को
दण्डवत करेगा, और मान लेगा, कि
सचमुच परमेश्वर तुम्हारे बीच में है॥

२६ इसलिये हे भाइयो क्या करना
चाहिए? जब तुम इकट्ठे होते हो, तो हर
एक के हृदय मे भजन, या उपदेश, या अन्य
भाषा, या प्रकाश, या अन्य भाषा का अर्थ
बताना रहता है. सब कुछ आत्मिक उन्नति
के लिये होना चाहिए। २७ यदि अन्य
भाषा में बाते करनी हो, तो दो दो, या
बहुत हो तो तीन तीन जन बारी बारी
बोले, और एक व्यक्ति अनुवाद करे।
२८ परन्तु यदि अनुवाद करनेवाला न हो,
तो अन्य भाषा बोलनेवाला कलीसिया मे
शान्त रहे, और अपने मन से, और परमेश्वर
से बाते करे। २९ भविष्यद्वक्ताओ मे से
दो या तीन बोले, और शेष लोग उन के
वचन को परखे। ३० परन्तु यदि दूसरे
पर जो बैठा है, कुछ ईश्वरीय प्रकाश हो,
तो पहिला चुप हो जाए। ३१ क्योंकि तुम
सब एक एक करके भविष्यद्वाणी कर सकते
हो ताकि सब सीखें, और सब शान्ति पाए।
३२ और भविष्यद्वक्ताओं की आत्मा
भविष्यद्वक्ताओं के वश में है। ३३ क्योंकि
परमेश्वर गडबडी का नहीं, परन्तु शान्ति का
कर्त्ता है, जैसा पवित्र लोगो की सब
कलीसियाओं मे है॥

३४ स्त्रिया कलीसिया की सभा मे चुप
रहे, क्योकि उन्हे बाते करने की आज्ञा नही,
परन्तु आधीन रहने की आज्ञा है: जैसा
व्यवस्था मे लिखा भी है। ३५ और यदि
वे कुछ सीखना चाहे, तो घर मे अपने अपने
पति से पूछें, क्योंकि स्त्री का कलीसिया मे
बाते करना लज्जा की बात है। ३६ क्या
परमेश्वर का वचन तुम मे से निकला?
या केवल तुम ही तक पहुंचा है?

३७ यदि कोई मनुष्य अपने आप को
भविष्यद्वक्ता या आत्मिक जन समझे, तो
यह जान ले, कि जो बातें मै तुम्हे लिखता हू,
वे प्रभु की आज्ञाए है। ३८ परन्तु यदि
कोई न जाने, तो न जाने॥

३९ सो हे भाइयो, भविष्यद्वाणी करने
की धुन मे रहो और अन्य भाषा बोलने से
मना न करो। ४० पर सारी बाते सभ्यता
और क्रमानुसार की जाए॥

१५ हे भाइयो, मै तुम्हें वही
सुसमाचार बताता हू जो पहिले
सुना चुका हू, जिसे तुम ने अगीकार भी किया
था और जिस मे तुम स्थिर भी हो। २ उसी
के द्वारा तुम्हारा उद्धार भी होता है, यदि
उस सुसमाचार को जो मैं ने तुम्हें सुनाया था
स्मरण रखते हो; नही तो तुम्हारा विश्वास
करना व्यर्थ हुआ। ३ इसी कारण मैं ने
सब से पहिले तुम्हें वही बात पहुंचा दी, जो
मुझे पहुंची थी, कि पवित्र शास्त्र के वचन के

अनुसार यीशु मसीह हमारे पापों के लिये
मर गया। ४ और गाडा गया; और
पवित्र शास्त्र के अनुसार तीसरे दिन जी भी
उठा। ५ और कैफा को तब बारहो को
दिखाई दिया। ६ फिर पाच सौ से अधिक
भाइयो को एक साथ दिखाई दिया, जिन मे
से बहुतेरे अब तक वर्तमान है पर कितने सो
गए। ७ फिर याकूब को दिखाई दिया तब
सब प्रेरितों को दिखाई दिया। ८ और
सब के बाद मुझ को भी दिखाई दिया. जो
मानो अधूरे दिनों का जन्मा हू। ९ क्योकि
मै प्रेरितो मे सब से छोटा हू, बरन प्रेरित
कहलाने के योग्य भी नहीं, क्योकि मै ने
परमेश्वर की कलीसिया को सताया था।
१० परन्तु मै जो कुछ भी हू, परमेश्वर के
अनुग्रह से हू और उसका अनुग्रह जो मुझ
पर हुआ, वह व्यर्थ नही हुआ; परन्तु मै ने
उन सब से बढकर परिश्रम भी किया:
तौभी यह मेरी ओर से नही हुआ परन्तु
परमेश्वर के अनुग्रह से जो मुझ पर था।
११ सो चाहे मै हू, चाहे वे हो, हम यही
प्रचार करते है, और इसी पर तुम ने विश्वास
भी किया।।

१२ सो जब कि मसीह का यह प्रचार
किया जाता है, कि वह मरे हुओ मे से जी
उठा, तो तुम में से कितने क्योकर कहते है,
कि मरे हुओं का पुनरुत्थान * है ही नही?
१३ यदि मरे हुओं का पुनरुत्थान ही
नही, तो मसीह भी नही जी उठा।
१४ और यदि मसीह नही जी उठा, तो
हमारा प्रचार करना भी व्यर्थ है; और
तुम्हारा विश्वास भी व्यर्थ है। १५ बरन
हम परमेश्वर के झूठे गवाह ठहरे; क्योंकि
हम ने परमेश्वर के विषय में यह गवाही दी,
कि उस ने मसीह को जिला दिया यद्यपि
नहीं जिलाया, यदि मरे हुए नही जी उठते।
१६ और यदि मुर्दे नही जी उठते, तो
मसीह भी नहीं जी उठा। १७ और यदि
मसीह नही जी उठा, तो तुम्हारा विश्वास
व्यर्थ है, और तुम अब तक अपने पापो
मे फसे हो। १८ बरन जो मसीह में सो
गए है, वे भी नाश हुए। १९ यदि हम
केवल इसी जीवन मे मसीह से आशा रखते
है तो हम सब मनुष्यो से अधिक अभागे
है।।

२० परन्तु सचमुच मसीह मुर्दो मे से जी
उठा है, और जो सो गए है, उन में पहिला
फल हुआ। २१ क्योकि जब मनुष्य के
द्वारा मृत्यु आई, तो मनुष्य ही के द्वारा
मरे हुओ का पुनरुत्थान भी आया।
२२ और जैसे आदम मे सब मरते है, वैसा
ही मसीह मे सब जिलाए जाएगे।
२३ परन्तु हर एक अपनी अपनी बारी से;
पहिला फल मसीह; फिर मसीह के आने
पर उसके लोग। २४ इस के बाद अन्त
होगा; उस समय वह सारी प्रधानता और
सारा अधिकार और सामर्थ का अन्त करके
राज्य को परमेश्वर पिता के हाथ में सौप
देगा। २५ क्योकि जब तक कि वह अपने
बैरियो को अपने पावो तले न ले आए, तब
तक उसका राज्य करना अवश्य है।
२६ सब से अन्तिम बैरी जो नाश किया
जाएगा वह मृत्यु है। २७ क्योकि परमेश्वर
ने सब कुछ उसके पावों तले कर दिया है,
परन्तु जब वह कहता है कि सब कुछ उसके
आधीन कर दिया गया है तो प्रत्यक्ष है, कि
जिस ने सब कुछ उसके आधीन कर दिया,
वह आप अलग रहा। २८ और जब सब
कुछ उसके आधीन हो जाएगा, तो पुत्र
आप भी उसके आधीन हो जाएगा जिस ने

* या मृतकोत्थान।

सब कुछ उसके आधीन कर दिया; ताकि
सब में परमेश्वर ही सब कुछ हो॥

२९ नही तो जो लोग मरे हुओं के लिये
बपतिस्मा लेते है, वे क्या करेंगे? यदि मुर्दे
जी उठते ही नही, तो फिर क्यों उन के लिये
बपतिस्मा लेते हे? ३० और हम भी क्यो
हर घड़ी जोखिम में पड़े रहते है? ३१ हे
भाइयो, मुझे उस घमण्ड की सोह जो हमारे
मसीह यीशु मे मै तुम्हारे विषय मे करता हू,
कि मै प्रति दिन मरता हू। ३२ यदि मै
मनुष्य की रीति पर इफिसुस में बन-पशुओं
से लड़ा, तो मुझे क्या लाभ हुआ? यदि
मुर्दे जिलाए नहीं जाएंगे, तो आओ, खाए-
पीए, क्योंकि कल तो मर ही जाएगे।
३३ धोखा न खाना, बुरी सगति अच्छे
चरित्र को बिगाड़ देती है। ३४ धर्म के
लिये जाग उठो और पाप न करो; क्योंकि
कितने ऐसे है जो परमेश्वर को नही जानते,
मै तुम्हे लज्जित करने के लिये यह कहता
हू॥

३५ अब कोई यह कहेगा, कि मुर्दे किस
रीति से जी उठते है, और कैसी देह के साथ
आते हैं? ३६ हे निर्बुद्धि, जो कुछ तू बोता
है, जब तक वह न मरे जिलाया नही जाता।
३७ और जो तू बोता है, यह वह देह नही
जो उत्पन्न होनेवाली है, परन्तु निरा दाना
है, चाहे गेहू का, चाहे किसी और अनाज
का। ३८ परन्तु परमेश्वर अपनी इच्छा के
अनुसार उस को देह देता है; और हर एक
बीज को उस की विशेष देह। ३९ सब
शरीर एक सरीखे नहीं, परन्तु मनुष्यों का
शरीर और है, पशुओं का शरीर और है;
पक्षियो का शरीर और है; मछलियो का
शरीर और है। ४० स्वर्गीय देह है, और
पार्थिव देह भी हैं: परन्तु स्वर्गीय देहों का
तेज और है, और पार्थिव का और।
४१ सूर्य का तेज और है, चान्द का तेज और
है, और तारागणों का तेज और है, (क्योंकि
एक तारे से दूसरे तारे के तेज मे अन्तर
है)। ४२ मुर्दों का जी उठना भी ऐसा ही
है। शरीर नाशमान दशा में बोया जाता
है, और अविनाशी रूप में जी उठता है।
४३ वह अनादर के साथ बोया जाता है,
और तेज के साथ जी उठता है; निर्बलता के
साथ बोया जाता है; और सामर्थ के साथ
जी उठता है। ४४ स्वाभाविक देह बोई
जाती है, और आत्मिक देह जी उठती है:
जब कि स्वाभाविक देह है, तो आत्मिक देह
भी है। ४५ ऐसा ही लिखा भी है, कि
प्रथम मनुष्य, अर्थात् आदम, जीवित प्राणी
बना और अन्तिम आदम, जीवनदायक
आत्मा बना। ४६ परन्तु पहिले आत्मिक
न था, पर स्वाभाविक था, इस के बाद
आत्मिक हुआ। ४७ प्रथम मनुष्य धरती
से, अर्थात् मिट्टी का था; दूसरा मनुष्य
स्वर्गीय है। ४८ जैसा वह मिट्टी का था,
वैसे ही और मिट्टी के हैं; और जैसा वह
स्वर्गीय है, वैसे ही और भी स्वर्गीय हैं।
४९ और जैसे हम ने उसका रूप जो मिट्टी
का था धारण किया वैसे ही उस स्वर्गीय
का रूप भी धारण करेंगे॥

५० हे भाइयो, मैं यह कहता हूं कि
मास और लोहू परमेश्वर के राज्य के
अधिकारी नही हो सकते, और न विनाश
अविनाशी का अधिकारी हो सकता है।
५१ देखो, मै तुम से भेद की बात कहता
हू: कि हम सब तो नहीं सोएंगे, परन्तु सब
बदल जाएंगे। ५२ और यह क्षण भर में,
पलक मारते ही पिछली तुरही फूकते ही
होगा: क्योंकि तुरही फूकी जाएगी और
मुर्दे अविनाशी दशा मे उठाए जाएगे, और
हम बदल जाएंगे। ५३ क्योंकि अवश्य है,

कि यह नाशमान देह अविनाश को पहिन
ले, और यह मरनहार देह अमरता को
पहिन ले। ५४ और जब यह नाशमान
अविनाश को पहिन लेगा, और यह मरन-
हार अमरता को पहिन लेगा, तब वह वचन
जो लिखा है, पूरा हो जाएगा, कि जय ने
मृत्यु को निगल लिया। ५५ हे मृत्यु तेरी
जय कहां रही? ५६ हे मृत्यु तेरा डंक
कहां रहा? मृत्यु का डंक पाप है; और
पाप का बल व्यवस्था है। ५७ परन्तु
परमेश्वर का धन्यवाद हो, जो हमारे प्रभु
यीशु मसीह के द्वारा हमें जयवन्त करता है।
५८ सो हे मेरे प्रिय भाइयो, दृढ़ और अटल
रहो, और प्रभु के काम में सर्वदा बढ़ते जाओ,
क्योंकि यह जानते हो, कि तुम्हारा परिश्रम
प्रभु में व्यर्थ नहीं है॥

१६ अब उस चन्दे के विषय में जो
पवित्र लोगों के लिये किया जाता
है, जैसी आज्ञा मैं ने गलतिया की कली-
सियाओं को दी, वैसा ही तुम भी करो।
२ सप्ताह के पहिले दिन तुम मे से हर एक
अपनी आमदनी के अनुसार कुछ अपने पास
रख छोड़ा करे, कि मेरे आने पर चन्दा न
करना पडे। ३ और जब मै आऊंगा, तो
जिन्हें तुम चाहोगे उन्हें मै चिट्ठियां देकर
भेज दूगा, कि तुम्हारा दान यरूशलेम पहुचा
दें। ४ और यदि मेरा भी जाना उचित
हुआ, तो वे मेरे साथ जाएंगे। ५ और मैं
मकिदुनिया होकर तुम्हारे पास आऊंगा,
क्योंकि मुझे मकिदुनिया होकर तो जाना ही
है। ६ परन्तु सम्भव है कि तुम्हारे यहां ही
ठहर जाऊं और शरद ऋतु तुम्हारे यहां
काटूं, तब जिस ओर मेरा जाना हो, उस
ओर तुम मुझे पहुंचा दो। ७ क्योंकि मैं
अब मार्ग में तुम से भेंट करना नहीं चाहता;
परन्तु मुझे आशा है, कि यदि प्रभु चाहे
तो कुछ समय तक तुम्हारे साथ रहूंगा।
८ परन्तु मैं पेन्तिकुस्त तक इफिसुस में
रहूंगा। ९ क्योंकि मेरे लिये एक बड़ा
और उपयोगी द्वारा खुला है, और विरोधी
बहुत से हैं॥

१० यदि तीमुथियुस आ जाए, तो
देखना, कि वह तुम्हारे यहा निडर रहे;
क्योंकि वह मेरी नाईं प्रभु का काम करता
है। ११ इसलिये कोई उसे तुच्छ न जाने,
परन्तु उसे कुशल से इस ओर पहुंचा देना,
कि मेरे पास आ जाए; क्योंकि मै उस की
बाट जोह रहा हूं, कि वह भाइयों के साथ
आए। १२ और भाई अपुल्लोस से मै ने
बहुत बिनती की है कि तुम्हारे पास भाइयों
के साथ जाए, परन्तु उस ने इस समय जाने
की कुछ भी इच्छा न की, परन्तु जब अवसर
पाएगा, तब आ जाएगा॥

१३ जागते रहो, विश्वास में स्थिर
रहो, पुरुषार्थ करो, बलवन्त होओ।
१४ जो कुछ करते हो प्रम से करो॥

१५ हे भाइयो, तुम स्तिफनास के घराने
को जानते हो, कि वे अखया के पहिले फल
हैं, और पवित्र लोगों की सेवा के लिये तैयार
रहते हैं। १६ सो मैं तुम से बिनती करता
हूं कि ऐसों के आधीन रहो, बरन हर एक के
जो इस काम में परिश्रमी और सहकर्मी है।
१७ और मैं स्तिफनास और फूरतूनातुस
और अखइकुस के आने से आनन्दित हूं,
क्योंकि उन्हों ने तुम्हारी घटी को पूरी की
है। १८ और उन्हों ने मेरी और तुम्हारी
आत्मा को चैन दिया है इसलिये ऐसों को
मानो॥

१९ आसिया की कलीसियाओं की ओर
से तुम को नमस्कार; अक्विला और प्रिसका
का और उन के घर की कलीसिया का भी

तुम को प्रभु में बहुत बहुत नमस्कार। २० सब भाइयों का तुम को नमस्कार: पवित्र चुम्बन से आपस में नमस्कार करो।।

२१ मुझ पौलुस का अपने हाथ का लिखा हुआ नमस्कार: यदि कोई प्रभु से प्रेम न रखे तो वह स्रापित हो। २२ हमारा प्रभु आनेवाला है। २३ प्रभु यीशु मसीह का अनुग्रह तुम पर होता रहे। २४ मेरा प्रेम मसीह यीशु में तुम सब से रहे। आमीन।।

---

# कुरिन्थियों के नाम पौलुस प्रेरित की दूसरी पत्री

१ पौलुस की ओर से जो परमेश्वर की इच्छा से मसीह यीशु का प्रेरित है, और भाई तीमुथियुस की ओर से परमेश्वर की उस कलीसिया के नाम जो कुरिन्थुस मे है; और सारे अखया के सब पवित्र लोगो के नाम ।।

२ हमारे पिता परमेश्वर और प्रभु यीशु मसीह की ओर से तुम्हे अनुग्रह और शान्ति मिलती रहे ।।

३ हमारे प्रभु यीशु मसीह के परमेश्वर, और पिता का धन्यवाद हो, जो दया का पिता, और सब प्रकार की शान्ति का परमेश्वर है। ४ वह हमारे सब क्लेशो में शान्ति देता है; ताकि हम उस शान्ति के कारण जो परमेश्वर हमें देता है, उन्हें भी शान्ति दे सकें, जो किसी प्रकार के क्लेश में हों। ५ क्योंकि जैसे मसीह के दुख हम को अधिक होते हैं, वैसे ही हमारी शान्ति भी मसीह के द्वारा अधिक होती है। ६ यदि हम क्लेश पाते हैं, तो यह तुम्हारी शान्ति और उद्धार के लिये है और यदि शान्ति पाते है, तो यह तुम्हारी शान्ति के लिये है, जिस के प्रभाव से तुम धीरज के साथ उन क्लेशों को सह लेते हो, जिन्हें हम भी सहते हैं। ७ और हमारी आशा तुम्हारे विषय में दृढ़ है; क्योकि हम जानते है, कि तुम जैसे दुखो के वैसे ही शान्ति के भी सहभागी हो। ८ हे भाइयो, हम नही चाहते कि तुम हमारे उस क्लेश से अनजान रहो, जो आसिया में हम पर पड़ा, कि ऐसे भारी बोझ से दब गए थे, जो हमारी सामर्थ से बाहर था, यहा तक कि हम जीवन से भी हाथ धो बैठे थे। ९ बरन हम ने अपने मन मे समझ लिया था, कि हम पर मृत्यु की आज्ञा हो चुकी है कि हम अपना भरोसा न रखें, बरन परमेश्वर का जो मरे हुओं को जिलाता है। १० उसी ने हमें ऐसी बड़ी मृत्यु से बचाया, और बचाएगा; और उस से हमारी यह आशा है, कि वह आगे को भी बचाता रहेगा। ११ और तुम भी मिलकर प्रार्थना के द्वारा हमारी सहायता करोगे, कि जो बरदान बहुतों के द्वारा

हमें मिला, उसके कारण बहुत लोग
हमारी ओर से धन्यवाद करें॥
१२ क्योंकि हम अपने विवेक * की
इस गवाही पर घमण्ड करते हैं, कि
जगत में और विशेष करके तुम्हारे बीच
हमारा चरित्र परमेश्वर के योग्य ऐसी
पवित्रता और सच्चाई सहित था, जो
शारीरिक ज्ञान से नहीं, परन्तु परमेश्वर
के अनुग्रह के साथ था। १३ हम तुम्हें
और कुछ नहीं लिखते, केवल वह जो
तुम पढ़ते या मानते भी हो, और मुझे
आशा है, कि अन्त तक भी मानते रहोगे।
१४ जैसा तुम में से कितनो ने † मान
लिया है, कि हम तुम्हारे घमण्ड का
कारण है, वैसे तुम भी प्रभु यीशु के दिन
हमारे लिये घमण्ड का कारण ठहरोगे॥
१५ और इस भरोसे से मैं चाहता
था कि पहिले तुम्हारे पास आऊं; कि
तुम्हे एक और दान मिले। १६ और
तुम्हारे पास से होकर मकिदुनिया को
जाऊं, और फिर मकिदुनिया से तुम्हारे
पास आऊं, और तुम मुझे यहूदिया की
ओर कुछ दूर तक पहुचाओ। १७ इस-
लिये मैं ने जो यह इच्छा की थी तो क्या
मैं ने चचलता दिखाई? या जो करना
चाहता हू क्या शरीर के अनुसार करना
चाहता हू, कि मै बात मे हां, हां भी
करू; १८ और नही नहीं भी करूं?
परमेश्वर सच्चा ‡ गवाह है, कि हमारे
उस वचन में जो तुम से कहा हां और
नही दोनों पाई नही जातीं। १९ क्योंकि
परमेश्वर का पुत्र यीशु मसीह जिस का
हमारे द्वारा अर्थात् मेरे और सिलवानुस
और तीमुथियुस के द्वारा तुम्हारे बीच में
प्रचार हुआ; उस में हां और नहीं दोनों
न थी; परन्तु, उस में हां ही हां हुई।
२० क्योंकि परमेश्वर की जितनी प्रतिज्ञाएं
हैं, वे सब उसी में हां के साथ हैं: इसलिये
उसके द्वारा आमीन भी हुई, कि हमारे
द्वारा परमेश्वर की महिमा हो। २१ और
जो हमें तुम्हारे साथ मसीह मे दृढ़ करता
है, और जिस ने हमें अभिषेक किया
वही परमेश्वर है। २२ जिस ने हम पर
छाप भी कर दी है और बयाने में आत्मा
को हमारे मनों मे दिया॥
२३ मै परमेश्वर को गवाह * करता
हू, कि मैं अब तक कुरिन्थुस में इसलिये
नही आया, कि मुझे तुम पर तरस आता
था। २४ यह नही, कि हम विश्वास के
विषय में तुम पर प्रभुता जताना चाहते
हैं; परन्तु तुम्हारे आनन्द में सहायक है
क्योंकि तुम विश्वास ही से स्थिर रहते हो।

२ मैं ने अपने मन में यही ठान लिया
था कि फिर तुम्हारे पास उदास
होकर न आऊं। २ क्योंकि यदि मै तुम्हें
उदास करू, तो मुझे आनन्द देनेवाला
कौन होगा, केवल वही जिस को मै ने
उदास किया? ३ और मै ने यही बात
तुम्हे इसलिये लिखी, कि कहीं ऐसा न
हो, कि मेरे आने पर जिन से आनन्द
मिलना चाहिए, मै उन से उदास होऊं;
क्योंकि मुझे तुम सब पर इस बात का
भरोसा है, कि जो मेरा आनन्द है, वही
तुम सब का भी है। ४ बड़े क्लेश, और
मन के कष्ट से, मैं ने बहुत से आंसू बहा
बहाकर तुम्हें लिखा, इसलिये नही, कि
तुम उदास हो, परन्तु इसलिये कि तुम

* अर्थात मन या कानशन्स।
† या थोड़ा बहुत।
‡ या विश्वासी।

* यू० अपने प्राण पर गवाह।

उस बड़े प्रेम को जान लो, जो मुझे
तुम से है ॥
५ और यदि किसी ने उदास किया
है, तो मुझे ही नहीं बरन (कि उसके
साथ बहुत कड़ाई न करूं) कुछ कुछ
तुम सब को भी उदास किया है। ६ ऐसे
जन के लिये यह दण्ड जो भाइयों में से
बहुतों ने दिया, बहुत है। ७ इसलिये
इस से यह भला है कि उसका अपराध
क्षमा करो; और शान्ति दो, न हो कि
ऐसा मनुष्य बहुत उदासी में डूब जाए।
८ इस कारण मैं तुम से बिनती करता
हूं, कि उस को अपने प्रेम का प्रमाण दो।
९ क्योंकि मैं ने इसलिये भी लिखा था,
कि तुम्हें परख लूं, कि सब बातों के
मानने के लिये तैयार हो, कि नहीं।
१० जिस का तुम कुछ क्षमा करते हो
उसे मैं भी क्षमा करता हूं, क्योंकि मैं ने
भी जो कुछ क्षमा किया है, यदि किया
हो, तो तुम्हारे कारण मसीह की जगह में
होकर * क्षमा किया है। ११ कि शैतान
का हम पर दांव न चले, क्योंकि हम
उस की युक्तियों से अनजान नहीं ॥
१२ और जब मैं मसीह का सुसमाचार
सुनाने को त्रोआस में आया, और प्रभु ने
मेरे लिये एक द्वार खोल दिया। १३ तो
मेरे मन में चैन न मिला, इसलिये कि
मैं ने अपने भाई तितुस को नहीं पाया;
सो उन से विदा होकर मैं मकिदुनिया को
चला गया। १४ परन्तु परमेश्वर का
धन्यवाद हो, जो मसीह में सदा हम को
जय के उत्सव में लिये फिरता है, और
अपने ज्ञान का सुगन्ध हमारे द्वारा हर
जगह फैलाता है। १५ क्योंकि हम पर-
मेश्वर के निकट उद्धार पानेवालों, और
नाश होनेवालों, दोनों के लिये मसीह के
सुगन्ध हैं। १६ कितनों के लिये तो
मरने के निमित्त मृत्यु की गन्ध, और
कितनों के लिये जीवन के निमित्त जीवन
की सुगन्ध, और इन बातों के योग्य
कौन है? १७ क्योंकि हम उन बहुतों के
समान नहीं, जो परमेश्वर के वचन में
मिलावट करते हैं; परन्तु मन की
सच्चाई से, और परमेश्वर की ओर से
परमेश्वर को उपस्थित जानकर मसीह में
बोलते हैं ॥

३ क्या हम फिर अपनी बड़ाई करने
लगे? या हमें कितनों की नाईं
सिफारिश की पत्रियां तुम्हारे पास लानी
या तुम से लेनी हैं? २ हमारी पत्री तुम
ही हो, जो हमारे हृदयों पर लिखी
हुई है, और उसे सब मनुष्य पहिचानते
और पढ़ते हैं। ३ यह प्रगट है, कि तुम
मसीह की पत्री हो, जिस को हम ने
सेवकों की नाईं लिखा; और जो सियाही से
नही, परन्तु जीवते परमेश्वर के आत्मा से
पत्थर की पटियों पर नहीं, परन्तु हृदय
की मांस रूपी पटियों पर लिखी है।
४ हम मसीह के द्वारा परमेश्वर पर ऐसा
ही भरोसा रखते हैं। ५ यह नहीं, कि
हम अपने आप से इस योग्य हैं, कि अपनी
ओर से किसी बात का विचार कर
सकें; पर हमारी योग्यता परमेश्वर की
ओर से है। ६ जिस ने हमें नई वाचा
के सेवक होने के योग्य भी किया, शब्द *
के सेवक नहीं बरन आत्मा के; क्योंकि
शब्द मारता है, पर आत्मा जिलाता है।
७ और यदि मृत्यु की वह वाचा जिस के

* या मसीह को हाजिर जानकर।

* यू० अक्षर।

अक्षर पत्थरों पर खोदे गए थे, यहा तक
तेजोमय हुई, कि मूसा के मुह पर के
तेज के कारण जो घटता भी जाता था,
इस्राएल उसके मुह पर दृष्टि नही कर
सकते थे। ८ तो आत्मा की वाचा और
भी तेजोमय क्यों न होगी? ९ क्योंकि
जब दोषी ठहरानेवाली वाचा तेजोमय
थी, तो धर्मी ठहरानेवाली वाचा और भी
तेजोमय क्यों न होगी? १० और जो
तेजोमय था, वह भी उस तेज के कारण
जो उस से बढ़कर तेजोमय था, कुछ
तेजोमय न ठहरा। ११ क्योंकि जब वह
जो घटता जाता था तेजोमय था, तो वह
जो स्थिर रहेगा, और भी तेजोमय क्यों
न होगा?

१२ सो ऐसी आशा रखकर हम हियाव
के साथ बोलते है। १३ और मूसा की
नाईं नही, जिस ने अपने मुह पर परदा *
डाला था ताकि इस्राएली उस घटनेवाली
वस्तु के अन्त को न देखें। १४ परन्तु वे
मतिमन्द हो गए, क्योंकि आज तक पुराने
नियम के पढ़ते समय उन के हृदयों पर
वही परदा पड़ा रहता है; पर वह
मसीह में उठ जाता है। १५ और आज
तक जब कभी मूसा की पुस्तक पढ़ी जाती
है, तो उन के हृदय पर परदा पड़ा
रहता है। १६ परन्तु जब कभी उन का
हृदय प्रभु की ओर फिरेगा, तब वह
परदा उठ जाएगा। १७ प्रभु तो आत्मा
है: और जहां कहीं प्रभु का आत्मा है
वहां स्वतंत्रता है। १८ परन्तु जब हम
सब के उघाड़े चेहरे से प्रभु का प्रताप इस
प्रकार प्रगट होता है, जिस प्रकार दर्पण में,
तो प्रभु के द्वारा जो आत्मा है, हम उसी
तेजस्वी रूप में अंश अंश कर के बदलते
जाते है॥

४ इसलिये जब हम पर ऐसी दया
हुई, कि हमें यह सेवा मिली, तो
हम हियाव नही छोड़ते। २ परन्तु हम ने
लज्जा के गुप्त कामो को त्याग दिया,
और न चतुराई से चलते, और न परमेश्वर
के वचन मे मिलावट करते है, परन्तु
सत्य को प्रगट करके, परमेश्वर के साम्हने
हर एक मनुष्य के विवेक * मे अपनी
भलाई बैठाते है। ३ परन्तु यदि हमारे
सुसमाचार पर परदा पड़ा है, तो यह नाश
होनेवालो ही के लिये पड़ा है। ४ और
उन अविश्वासियो के लिये, जिन की
बुद्धि को इस संसार के ईश्वर ने अन्धी
कर दी है, ताकि मसीह जो परमेश्वर का
प्रतिरूप है, उसके तेजोमय सुसमाचार का
प्रकाश उन पर न चमके। ५ क्योंकि हम
अपने को नही, परन्तु मसीह यीशु को
प्रचार करते हैं, कि वह प्रभु है; और
अपने विषय में यह कहते है, कि हम
यीशु के कारण तुम्हारे सेवक हैं। ६ इस-
लिये कि परमेश्वर ही है, जिस ने कहा,
कि अन्धकार मे से ज्योति चमके; और
वही हमारे हृदयो मे चमका, कि परमेश्वर
की महिमा की पहिचान की ज्योति यीशु
मसीह के चेहरे से प्रकाशमान हो॥

७ परन्तु हमारे पास यह धन मिट्टी
के बरतनों मे रखा है, कि यह असीम
सामर्थ हमारी ओर से नही, बरन परमेश्वर
ही की ओर से ठहरे। ८ हम चारों
ओर से क्लेश तो भोगते है, पर संकट में
नही पड़ते; निरुपाय तो हैं, पर निराश
नही होते। ९ सताए तो जाते हैं; पर

* या ओढ़ना।

* अर्थात् मन या कानशन्स।

त्यागे नही जाते; गिराए तो जाते हैं, पर
नाश नही होते। १० हम यीशु की मृत्यु को
अपनी देह में हर समय लिए फिरते हैं; कि
यीशु का जीवन भी हमारी देह में प्रगट हो।
११ क्योंकि हम जीते जी सर्वदा यीशु के
कारण मृत्यु के हाथ मे सौंपे जाते हैं कि
यीशु का जीवन भी हमारे मरनहार शरीर
में प्रगट हो। १२ सो मृत्यु तो हम पर
प्रभाव डालती है और जीवन तुम पर।
१३ और इसलिये कि हम मे वही विश्वास
की आत्मा है, (जिस के विषय में लिखा
है, कि मैं ने विश्वास किया, इसलिये मैं
बोला) सो हम भी विश्वास करते है, इसी
लिये बोलते है। १४ क्योंकि हम जानते
है, कि जिस ने प्रभु यीशु को जिलाया, वही
हमें भी यीशु मे भागी जानकर जिलाएगा,
और तुम्हारे साथ अपने साम्हने उपस्थित
करेगा। १५ क्योंकि सब वस्तुएं तुम्हारे
लिये है, ताकि अनुग्रह बहुतो के द्वारा
अधिक होकर परमेश्वर की महिमा के लिये
धन्यवाद भी बढ़ाए॥

१६ इसलिये हम हियाव नही छोड़ते;
यद्यपि हमारा बाहरी मनुष्यत्व नाश भी
होता जाता है, तौभी हमारा भीतरी
मनुष्यत्व दिन प्रतिदिन नया होता जाता
है। १७ क्योंकि हमारा पल भर का
हलका सा क्लेश हमारे लिये बहुत ही
महत्वपूर्ण और अनन्त महिमा उत्पन्न
करता जाता है। १८ और हम तो देखी
हुई वस्तुओं को नही परन्तु अनदेखी
वस्तुओं को देखते रहते हैं, क्योंकि देखी
हुई वस्तुएं थोड़े ही दिन की हैं, परन्तु
अनदेखी वस्तुएं सदा बनी रहती हैं॥

५ क्योंकि हम जानते हैं, कि जब
हमारा पृथ्वी पर का डेरा सरीखा
घर गिराया जाएगा तो हमे परमेश्वर
की ओर से स्वर्ग पर एक ऐसा भवन
मिलेगा, जो हाथो से बना हुआ घर नहीं,
परन्तु चिरस्थाई है। २ इस में तो हम
कहरते, और बडी लालसा रखते हैं; कि
अपने स्वर्गीय घर को पहिन ले। ३ कि
इस के पहिनने से हम नङ्गे न पाए जाएं।
४ और हम इस डेरे में रहते हुए बोझ से
दबे कहरते रहते है, क्योंकि हम उतारना
नही, बरन और पहिनना चाहते है, ताकि
वह जो मरनहार है जीवन मे डूब जाए।
५ और जिस ने हमें इसी बात के लिये
तैयार किया है वह परमेश्वर है, जिस ने
हमें बयाने में आत्मा भी दिया है। ६ सो
हम सदा ढाढ़स बान्धे रहते है और यह
जानते है; कि जब तक हम देह मे रहते
हैं, तब तक प्रभु से अलग हैं। ७ क्योंकि
हम रूप को देखकर नही, पर विश्वास से
चलते हैं। ८ इसलिये हम ढाढ़स बान्धे
रहते हैं, और देह से अलग होकर प्रभु
के साथ रहना और भी उत्तम समझते
है। ९ इस कारण हमारे मन की उमंग
यह है, कि चाहे साथ रहें, चाहे अलग
रहें, पर हम उसे भाते रहें। १० क्योंकि
अवश्य है, कि हम सब का हाल मसीह
के न्याय आसन के साम्हने खुल जाए,
कि हर एक व्यक्ति अपने अपने भले बुरे
कामों का बदला जो उस ने देह के द्वारा
किए हों पाए॥

११ सो प्रभु का भय मानकर हम
लोगों को समझाते हैं और परमेश्वर पर
हमारा हाल प्रगट है; और मेरी आशा
यह है, कि तुम्हारे विवेक * पर भी प्रगट
हुआ होगा। १२ हम फिर भी अपनी

* अर्थात् मन या कानशन्स।

बड़ाई तुम्हारे साम्हने नहीं करते बरन
हम अपने विषय में तुम्हें घमण्ड करने का
अवसर देते हैं, कि तुम उन्हें उत्तर दे
सको, जो मन पर नहीं, बरन दिखावटी
बातों पर घमण्ड करते हैं। १३ यदि
हम बेसुध हैं, तो परमेश्वर के लिये;
और यदि चैतन्य है, तो तुम्हारे लिये है।
१४ क्योंकि मसीह का प्रेम हमें विवश
कर देता है; इसलिये कि हम यह समझते
हैं, कि जब एक सब के लिये मरा तो
सब मर गए। १५ और वह इस निमित्त
सब के लिये मरा, कि जो जीवित हैं,
वे आगे को अपने लिये न जीएं परन्तु
उसके लिये जो उन के लिये मरा और
फिर जी उठा। १६ सो अब से हम
किसी को शरीर के अनुसार न समझेंगे,
और यदि हम ने मसीह को भी शरीर
के अनुसार जाना था, तौभी अब से
उस को ऐसा नहीं जानेंगे। १७ सो यदि
कोई मसीह में है तो वह नई सृष्टि है:
पुरानी बातें बीत गई हैं; देखो, वे सब
नई हो गईं। १८ और सब बातें परमेश्वर
की ओर से हैं, जिस ने मसीह के द्वारा
अपने साथ हमारा मेल मिलाप कर
लिया, और मेल मिलाप की सेवा हमें
सौंप दी है। १९ अर्थात् परमेश्वर ने
मसीह में होकर अपने साथ संसार का
मेल मिलाप कर लिया, और उन के
अपराधों का दोष उन पर नहीं लगाया
और उस ने मेल मिलाप का वचन हमें
सौंप दिया है॥

२० सो हम मसीह के राजदूत हैं;
मानो परमेश्वर हमारे द्वारा समझाता *
है: हम मसीह की ओर से निवेदन करते
हैं, कि परमेश्वर के साथ मेल मिलाप
कर लो। २१ जो पाप से अज्ञात था,
उसी को उस ने हमारे लिये पाप ठहराया,
कि हम उस में होकर परमेश्वर की
धार्मिकता बन जाएं॥

६ और हम जो उसके सहकर्मी हैं
यह भी समझाते हैं, कि परमेश्वर का
अनुग्रह जो तुम पर हुआ, व्यर्थ न रहने
दो *। २ क्योंकि वह तो कहता है, कि
अपनी प्रसन्नता के समय मैं ने तेरी सुन
ली, और उद्धार के दिन मैं ने तेरी सहायता
की: देखो, अभी वह प्रसन्नता का समय
है; देखो, अभी वह उद्धार का दिन है।
३ हम किसी बात में ठोकर खाने का
कोई भी अवसर नहीं देते, कि हमारी
सेवा पर कोई दोष न आए। ४ परन्तु
हर बात से परमेश्वर के सेवकों की नाईं
अपने सद्गुणों को प्रगट करते हैं, बड़े
धैर्य से, क्लेशों से, दरिद्रता से, संकटों से।
५ कोड़े खाने से, कैद होने से, हुल्लड़ों से,
परिश्रम से, जागते रहने से, उपवास
करने से। ६ पवित्रता से, ज्ञान से,
धीरज से, कृपालुता से, पवित्र आत्मा से।
७ सच्चे प्रेम से, सत्य के वचन से,
परमेश्वर की सामर्थ से; धार्मिकता के
हथियारों से जो दहिने, बाएं हैं। ८ आदर
और निरादर से, दुरनाम और सुनाम से,
यद्यपि भरमानेवालों के ऐसे मालूम होते
है तौभी सच्चे हैं। ९ अनजानों के
सदृश्य हैं; तौभी प्रसिद्ध हैं; मरते हुओं
के ऐसे हैं और देखो जीवित हैं; मारखाने-
वालों के सदृश्य हैं परन्तु प्राण से मारे
नहीं जाते। १० शोक करनेवाले के समान
हैं, परन्तु सर्वदा आनन्द करते हैं; कंगालों

* या बिनती करता।

* या व्यर्थ होने के लिये न ले लो।

के ऐसे हैं, परन्तु बहुतों को धनवान बना
देते हैं; ऐसे हैं जैसे हमारे पास कुछ नहीं
तौभी सब कुछ रखते हैं ॥

११ हे कुरिन्थियो, हम ने खुलकर
तुम से बातें की हैं, हमारा हृदय तुम्हारी
ओर खुला हुआ है। १२ तुम्हारे लिये
हमारे मन में कुछ सकेती नहीं, पर तुम्हारे
ही मनों में सकेती है। १३ पर अपने
लडके-बाले जानकर तुम से कहता हूं,
कि तुम भी उसके बदले में अपना हृदय
खोल दो ॥

१४ अविश्वासियों के साथ असमान
जूए में न जुतो, क्योंकि धार्मिकता और
अधर्म का क्या मेल जोल? या ज्योति
और अन्धकार की क्या सगति? १५ और
मसीह का बलियाल के साथ क्या लगाव?
या विश्वासी के साथ अविश्वासी का क्या
नाता? १६ और मूरतों के साथ परमेश्वर
के मन्दिर का क्या सम्बन्ध? क्योंकि हम
तो जीवते परमेश्वर के मन्दिर हैं; जैसा
परमेश्वर ने कहा है कि मैं उन में बसूंगा
और उन में चला फिरा करूंगा; और
मैं उन का परमेश्वर हूंगा, और वे मेरे
लोग होंगे। १७ इसलिये प्रभु कहता है,
कि उन के बीच में से निकलो और अलग
रहो; और अशुद्ध वस्तु को मत छूओ,
तो मैं तुम्हें ग्रहण करूंगा। १८ और
तुम्हारा पिता हूंगा, और तुम मेरे बेटे
और बेटियां होगे: यह सर्वशक्तिमान प्रभु
परमेश्वर का वचन है ॥

७ सो हे प्यारो जब कि ये प्रतिज्ञाएं
हमें मिली हैं, तो आओ, हम अपने
आप को शरीर और आत्मा की सब
मलिनता से शुद्ध करें, और परमेश्वर का
भय रखते हुए पवित्रता को सिद्ध करें ॥

२ हमें अपने हृदय में जगह दो:
हम ने न किसी से अन्याय किया, न
किसी को बिगाड़ा, और न किसी को
ठगा। ३ मैं तुम्हें दोषी ठहराने के लिये
यह नहीं कहता: क्योंकि मैं पहिले ही
कह चुका हूं, कि तुम हमारे हृदय में ऐसे
बस गए हो कि हम तुम्हारे साथ मरने
जीने के लिये तैयार हैं। ४ मैं तुम से
बहुत हियाव के साथ बोल रहा हू, मुझे
तुम पर बड़ा घमण्ड है: मैं शान्ति से
भर गया हूं; अपने सारे क्लेश में मैं
आनन्द से अति भरपूर रहता हूं ॥

५ क्योंकि जब हम मकिदुनिया में
आए, तब भी हमारे शरीर को चैन नहीं
मिला, परन्तु हम चारो ओर से क्लेश
पाते थे; बाहर लड़ाइयां थीं, भीतर
भयकर बातें थी। ६ तौभी दीनों को
शान्ति देनेवाले परमेश्वर ने तितुस के
आने से हम को शान्ति दी। ७ और न
केवल उसके आने से परन्तु उस की उस
शान्ति से भी, जो उस को तुम्हारी ओर से
मिली थी; और उस ने तुम्हारी लालसा,
और तुम्हारे दुख और मेरे लिये तुम्हारी
धुन का समाचार हमें सुनाया, जिस से
मुझे और भी आनन्द हुआ। ८ क्योंकि
यद्यपि मैं ने अपनी पत्री से तुम्हें शोकित
किया, परन्तु उस से पछताता नहीं जैसा
कि पहिले पछताता था क्योंकि मैं देखता
हूं, कि उस पत्री से तुम्हें शोक तो हुआ
परन्तु वह थोड़ी देर के लिये था। ९ अब
मैं आनन्दित हूं पर इसलिये नहीं कि
तुम को शोक पहुंचा बरन इसलिये कि
तुम ने उस शोक के कारण मन फिराया,
क्योंकि तुम्हारा शोक परमेश्वर की इच्छा
के अनुसार था, कि हमारी ओर से तुम्हें
किसी बात में हानि न पहुंचे। १० क्योंकि

परमेश्वर-भक्ति का शोक ऐसा पश्चात्ताप
उत्पन्न करता है जिस का परिणाम उद्धार
है और फिर उस से पछताना नहीं पड़ता:
परन्तु संसारी शोक मृत्यु उत्पन्न करता है।
११ सो देखो, इसी बात से कि तुम्हें
परमेश्वर-भक्ति का शोक हुआ तुम में
कितनी उत्तेजना और प्रत्युत्तर* और
रिस, और भय, और लालसा, और धुन
और पलटा लेने का विचार उत्पन्न
हुआ? तुम ने सब प्रकार से यह सिद्ध
कर दिखाया, कि तुम इस बात में निर्दोष
हो। १२ फिर मैं ने जो तुम्हारे पास
लिखा था, वह न तो उसके कारण लिखा,
जिस ने अन्याय किया, और न उसके
कारण जिस पर अन्याय किया गया,
परन्तु इसलिये कि तुम्हारी उत्तेजना जो
हमारे लिये है, वह परमेश्वर के साम्हने
तुम पर प्रगट हो जाए। १३ इसलिये हमें
शान्ति हुई; और हमारी इस शान्ति के
साथ तितुस के आनन्द के कारण और
भी आनन्द हुआ क्योंकि उसका जी तुम
सब के कारण हरा भरा हो गया है।
१४ क्योंकि यदि मैं ने उसके साम्हने
तुम्हारे विषय में कुछ घमण्ड दिखाया, तो
लज्जित नहीं हुआ, परन्तु जैसे हम ने तुम
से सब बातें सच सच कह दी थी, वैसे ही
हमारा घमण्ड दिखाना तितुस के साम्हने
भी सच निकला। १५ और जब उस को
तुम सब के आज्ञाकारी होने का स्मरण
आता है, कि क्योंकर तुम ने डरते और
कांपते हुए उस से भेंट की; तो उसका प्रेम
तुम्हारी ओर और भी बढ़ता जाता है।
१६ मैं आनन्द करता हूं, कि तुम्हारी ओर
से मुझे हर बात में ढाढ़स होता है॥

---

* या बचाव के लिये उत्तर।

८ अब हे भाइयो, हम तुम्हें परमेश्वर
के उस अनुग्रह का समाचार देते हैं,
जो मकिदुनिया की कलीसियाओं पर
हुआ है। २ कि क्लेश की बड़ी परीक्षा में
उन के बड़े आनन्द और भारी कंगालपन
के बढ़ जाने से उन की उदारता बहुत
बढ़ गई। ३ और उन के विषय में मेरी
यह गवाही है, कि उन्हो ने अपनी सामर्थ
भर बरन सामर्थ से भी बाहर मन से
दिया। ४ और इस दान में और पवित्र
लोगों की सेवा मे भागी होने के अनुग्रह
के विषय में हम से बार बार बहुत बिनती
की। ५ और जैसी हम ने आशा की
थी, वैसी ही नही, बरन उन्हो ने प्रभु
को, फिर परमेश्वर की इच्छा से हम
को भी अपने तईं दे दिया। ६ इसलिये
हम ने तितुस को समझाया, कि जैसा
उस ने पहिले आरम्भ किया था, वैसा
ही तुम्हारे बीच में इस दान के काम को
पूरा भी कर ले। ७ सो जैसे हर बात में
अर्थात् विश्वास, वचन, ज्ञान और सब
प्रकार के यत्न मे, और उस प्रेम में, जो
हम से रखते हो, बढ़ते जाते हो, वैसे ही
इस दान के काम में भी बढ़ते जाओ।
८ मैं आज्ञा की रीति पर तो नही,
परन्तु औरों के उत्साह से तुम्हारे प्रेम की
सच्चाई को परखने के लिये कहता हूं।
९ तुम हमारे प्रभु यीशु मसीह का
अनुग्रह जानते हो, कि वह धनी होकर
भी तुम्हारे लिये कंगाल बन गया ताकि
उसके कंगाल हो जाने से तुम धनी हो
जाओ। १० और इस बात में मेरा
विचार यही है, क्योंकि यह तुम्हारे लिये
अच्छा है; जो एक वर्ष से न तो केवल इस
काम को करने ही में, परन्तु इस बात के
चाहने में भी प्रथम हुए थे। ११ इसलिये

अब यह काम पूरा करो; कि जैसा इच्छा
करने में तुम तैयार थे, वैसा ही अपनी
अपनी पूंजी के अनुसार पूरा भी करो।
१२ क्योंकि यदि मन की तैयारी हो तो
दान उसके अनुसार ग्रहण भी होता है
जो उसके पास है न कि उसके अनुसार
जो उसके पास नहीं। १३ यह नहीं, कि
औरों को चैन और तुम को क्लेश मिले।
१४ परन्तु बराबरी के विचार से इस
समय तुम्हारी बढ़ती उनकी घटी में काम
आए, ताकि उन की बढ़ती भी तुम्हारी
घटी में काम आए, कि बराबरी हो जाए।
१५ जैसा लिखा है, कि जिस ने बहुत
बटोरा उसका कुछ अधिक न निकला, और
जिस ने थोड़ा बटोरा उसका कुछ कम
न निकला॥

१६ और परमेश्वर का धन्यवाद हो,
जिस ने तुम्हारे लिये वही उत्साह तितुस
के हृदय में डाल दिया है। १७ कि उस ने
हमारा समझाना मान लिया बरन बहुत
उत्साही होकर वह अपनी इच्छा से तुम्हारे
पास गया है। १८ और हम ने उसके
साथ उस भाई को भेजा है जिस का नाम
सुसमाचार के विषय में सब कलीसिया में
फैला हुआ है। १९ और इतना ही नहीं,
परन्तु वह कलीसिया से ठहराया भी गया
कि इस दान के काम के लिये हमारे
साथ जाए और हम यह सेवा इसलिये
करते हैं, कि प्रभु की महिमा और हमारे
मन की तैयारी प्रगट हो जाए। २० हम
इस बात में चौकस रहते हैं, कि इस
उदारता के काम के विषय में जिस की
सेवा हम करते हैं, कोई हम पर दोष न
लगाने पाए। २१ क्योंकि जो बातें केवल
प्रभु ही के निकट नहीं, परन्तु मनुष्यों के
निकट भी भली हैं हम उन की चिन्ता
करते हैं। २२ और हम ने उसके साथ
अपने भाई को भेजा है, जिस को हम ने
बार बार परख के बहुत बातों में उत्साही
पाया है; परन्तु अब तुम पर उस को
बड़ा भरोसा है, इस कारण वह और भी
अधिक उत्साही है। २३ यदि कोई तितुस
के विषय में पूछे, तो वह मेरा साथी,
और तुम्हारे लिये मेरा सहकर्मी है, और
यदि हमारे भाइयों के विषय में पूछे, तो
वे कलीसियाओं के भेजे हुए और मसीह
की महिमा हैं। २४ सो अपना प्रेम और
हमारा वह घमण्ड जो तुम्हारे विषय में
है कलीसियाओं के साम्हने उन्हें सिद्ध करके
दिखाओ॥

९ अब उस सेवा के विषय में जो
पवित्र लोगों के लिये की जाती है,
मुझे तुम को लिखना अवश्य नहीं।
२ क्योंकि मैं तुम्हारे मन की तैयारी को
जानता हूं, जिस के कारण मैं तुम्हारे
विषय में मकिदुनियों के साम्हने घमण्ड
दिखाता हूं, कि अखया के लोग एक वर्ष से
तैयार हुए हैं, और तुम्हारे उत्साह ने
और बहुतों को भी उभारा है। ३ परन्तु
मैं ने भाइयों को इसलिये भेजा है, कि
हम ने जो घमण्ड तुम्हारे विषय में
दिखाया, वह इस बात में व्यर्थ न ठहरे;
परन्तु जैसा मैं ने कहा; वैसे ही तुम
तैयार हो रहो। ४ ऐसा न हो, कि यदि
कोई मकिदुनी मेरे साथ आए, और तुम्हें
तैयार न पाए, तो क्या जानें, इस भरोसे
के कारण हम (यह नहीं कहते कि तुम)
लज्जित हों। ५ इसलिये मैं ने भाइयों से
यह बिनती करना अवश्य समझा कि वे
पहिले से तुम्हारे पास जाएं, और तुम्हारी
उदारता का फल जिस के विषय में

पहिले से वचन दिया गया था, तैयार कर
रखें, कि यह दबाव* से नहीं परन्तु
उदारता के फल की नाईं तैयार हो॥
६ परन्तु बात तो यह है, कि जो
थोडा† बोता है वह थोडा काटेगा भी;
और जो बहुत‡ बोता है, वह बहुत
काटेगा। ७ हर एक जन जैसा मन में ठाने
वैसा ही दान करे; न कुढ़ कुढ़ के, और न
दबाव से, क्योंकि परमेश्वर हर्ष से देनेवाले
से प्रेम रखता है। ८ और परमेश्वर सब
प्रकार का अनुग्रह तुम्हें बहुतायत से दे
सकता है जिस से हर बात में और हर
समय, सब कुछ, जो तुम्हें आवश्यक हो,
तुम्हारे पास रहे, और हर एक भले काम
के लिये तुम्हारे पास बहुत कुछ हो।
९ जैसा लिखा है, उस ने बिथराया, उस
ने कंगालो को दान दिया, उसका धर्म सदा
बना रहेगा। १० सो जो बोनेवाले को
बीज, और भोजन के लिये रोटी देता है
वह तुम्हे बीज देगा, और उसे फलवन्त
करेगा; और तुम्हारे धर्म के फलों को
बढ़ाएगा। ११ कि तुम हर बात में सब
प्रकार की उदारता के लिये जो हमारे
द्वारा परमेश्वर का धन्यवाद करवाती है,
धनवान किए जाओ। १२ क्योंकि इस
सेवा के पूरा करने से, न केवल पवित्र
लोगो की घटिया पूरी होती है, परन्तु
लोगों की ओर से परमेश्वर का बहुत
धन्यवाद होता है। १३ क्योंकि इस सेवा से
प्रमाण लेकर परमेश्वर की महिमा प्रगट
करते हैं, कि तुम मसीह के सुसमाचार को
मान कर उसके आधीन रहते हो, और
उन की, और सब की सहायता करने में
उदारता प्रगट करते रहते हो। १४ और

* यू० लोभ। † या कंजूसी से।
‡ या उदारता से।

वे तुम्हारे लिये प्रार्थना करते है; और
इसलिये कि तुम पर परमेश्वर का बड़ा
ही अनुग्रह है, तुम्हारी लालसा करते रहते
हैं। १५ परमेश्वर को उसके उस दान के
लिये जो वर्णन से बाहर है, धन्यवाद
हो॥

१० मैं वही पौलुस जो तुम्हारे
साम्हने दीन हूं, परन्तु पीठ पीछे
तुम्हारी ओर साहस करता हू; तुम को
मसीह की नम्रता, और कोमलता के
कारण समझाता हूं। २ मै यह बिनती
करता हू, कि तुम्हारे साम्हने मुझे निर्भय
होकर* साहस करना न पड़े, जैसा मैं
कितनो पर जो हम को शरीर के अनुसार
चलनेवाले समझते है, वीरता दिखाने का
विचार करता हू। ३ क्योंकि यद्यपि हम
शरीर मे चलते फिरते हैं, तौभी शरीर के
अनुसार नही लडते। ४ क्योंकि हमारी
लडाई के हथियार शारीरिक नहीं, पर
गढों को ढा देने के लिये परमेश्वर के
द्वारा† सामर्थी हैं। ५ सो हम कल्पनाओ
को, और हर एक ऊंची बात को, जो
परमेश्वर की पहिचान के विरोध में उठती
है, खण्डन करते हैं; और हर एक भावना
को कैद करके मसीह का आज्ञाकारी
बना देते है। ६ और तैयार रहते हैं कि
जब तुम्हारा आज्ञा मानना पूरा हो जाए,
तो हर एक प्रकार के आज्ञा न मानने का
पलटा लें। ७ तुम इन्ही बातों को देखते
हो, जो आंखों के साम्हने है, यदि किसी का
अपने पर यह भरोसा हो, कि मै मसीह
का हूं, तो वह यह भी जान ले, कि जैसा
वह मसीह का है, वैसे ही हम भी हैं।
८ क्योंकि यदि मैं उस अधिकार के

* यू० भरोसे से। † या लिए।

विषय में और भी घमण्ड दिखाऊं, जो
प्रभु ने तुम्हारे बिगाड़ने के लिये नहीं पर
बनाने के लिये हमें दिया है, तो लज्जित
न हूंगा। ६ यह मैं इसलिये कहता हू,
कि पत्रियों के द्वारा तुम्हे डरानेवाला न
ठहरूं। १० क्योंकि कहते हैं, कि उस की
पत्रियां तो गम्भीर और प्रभावशाली हैं;
परन्तु जब देखते हैं, तो वह देह का निर्बल
और वक्तव्य में हल्का जान पडता है।
११ सो जो ऐसा कहता है, वह यह
समझ रखे, कि जैसे पीठ पीछे पत्रियों मे
हमारे वचन हैं, वैसे ही तुम्हारे साम्हने
हमारे काम भी होंगे। १२ क्योंकि हमे
यह हियाव नही कि हम अपने आप को
उन में से ऐसे कितनों के साथ गिने, या
उन से अपने को मिलाए, जो अपनी
प्रशंसा करते है, और अपने आप को
आपस में नाप तौलकर एक दूसरे से
मिलान करके मूर्ख ठहरते हैं। १३ हम
तो सीमा से बाहर घमण्ड कदापि न
करेंगे, परन्तु उसी सीमा तक जो परमेश्वर
ने हमारे लिये ठहरा दी है, और उस में
तुम भी आ गए हो और उसी के अनुसार
घमण्ड भी करेंगे। १४ क्योकि हम अपनी
सीमा से बाहर अपने आप को बढाना
नही चाहते, जैसे कि तुम तक न पहुचने
की दशा में होता, बरन मसीह का
सुसमाचार सुनाते हुए तुम तक पहुच चुके
हैं। १५ और हम सीमा से बाहर औरों
के परिश्रम पर घमण्ड नहीं करते; परन्तु
हमें आशा है, कि ज्यो ज्यो तुम्हारा
विश्वास बढ़ता जाएगा त्यों त्यों हम अपनी
सीमा के अनुसार तुम्हारे कारण और
भी बढ़ते जाएगे। १६ कि हम तुम्हारे
सिवानों से आगे बढ़कर सुसमाचार सुनाएं,
और यह नही, कि हम औरों की सीमा के
भीतर बने बनाए कामों पर घमण्ड करें।
१७ परन्तु जो घमण्ड करे, वह प्रभु पर
घमण्ड करे। १८ क्योंकि जो अपनी बड़ाई
करता है, वह नही, परन्तु जिस की बड़ाई
प्रभु करता है, वही ग्रहण किया जाता है॥

११ यदि तुम मेरी थोड़ी मूर्खता
सह लेते तो क्या ही भला होता;
हां, मेरी सह भी लेते हो। २ क्योंकि मैं
तुम्हारे विषय में ईश्वरीय धुन लगाए
रहता हूं, इसलिये कि मै ने एक ही पुरुष से
तुम्हारी बात लगाई है, कि तुम्हें पवित्र
कुंवारी की नाई मसीह को सौंप दूं।
३ परन्तु मै डरता हूं कि जैसे साप ने
अपनी चतुराई से हव्वा को बहकाया,
वैसे ही तुम्हारे मन उस सीधाई और
पवित्रता से जो मसीह के साथ होनी
चाहिए कही भ्रष्ट न किए जाएं। ४ यदि
कोई तुम्हारे पास आकर, किसी दूसरे
यीशु को प्रचार करे, जिस का प्रचार हम ने
नही किया: या कोई और आत्मा तुम्हें
मिले; जो पहिले न मिला था; या और
कोई सुसमाचार जिसे तुम ने पहिले न
माना था, तो तुम्हारा सहना ठीक होता।
५ मै तो समझता हूं, कि मैं किसी बात में
बड़े से बड़े प्रेरितों से कम नही हूं। ६ यदि
मै वक्तव्य में अनाडी हूं, तौभी ज्ञान में
नही; बरन हम ने इस को हर बात में
सब पर तुम्हारे लिये प्रगट किया है।
७ क्या इस में मै ने कुछ पाप किया;
कि मै ने तुम्हे परमेश्वर का सुसमाचार
सेंत मेंत सुनाया; और अपने आप को
नीचा किया, कि तुम ऊंचे हो जाओ?
८ मै ने और कलीसियाओ को लूटा
अर्थात् मै ने उन से मजदूरी ली, ताकि
तुम्हारी सेवा करूं। ६ और जब तुम्हारे

साथ था, और मुझे घटी हुई, तो मैं ने
किसी पर भार नही दिया, क्योंकि भाइयों
ने, मकिदुनिया से आकर मेरी घटी को
पूरी की: और मैं ने हर बात में अपने
आप को तुम पर भार होने से रोका,
और रोके रहूंगा। १० यदि मसीह की
सच्चाई मुझ में है, तो अखया देश में
कोई मुझे इस घमण्ड से न रोकेगा।
११ किस लिये? क्या इसलिये कि मै
तुम से प्रेम नही रखता? परमेश्वर यह
जानता है। १२ परन्तु जो मै करता हू,
वही करता रहूगा; कि जो लोग दांव
ढूढते है, उन्हे मैं दांव पाने दू, ताकि जिस
बात मे वे घमण्ड करते है, उस में वे
हमारे ही समान ठहरें। १३ क्योंकि ऐसे
लोग झूठे प्रेरित, और छल से काम करने-
वाले, और मसीह के प्रेरितो का रूप
धरनेवाले है। १४ और यह कुछ अचम्भे
की बात नहीं क्योंकि शैतान आप भी
ज्योतिर्मय स्वर्गदूत का रूप धारण करता
है। १५ सो यदि उसके सेवक भी धर्म
के सेवकों का सा रूप धरें, तो कुछ बडी
बात नही परन्तु उन का अन्त उन के
कामों के अनुसार होगा॥

१६ मै फिर कहता हूं, कोई मुझे मूर्ख
न समझे; नहीं तो मूर्ख ही समझकर
मेरी सह लो, ताकि थोड़ा सा मै भी
घमण्ड करूं। १७ इस बेधड़क घमण्ड से
बोलने मे जो कुछ मैं कहता हू वह प्रभु
की आज्ञा के अनुसार * नही पर मानों
मूर्खता से ही कहता हूं। १८ जब कि
बहुत लोग शरीर के अनुसार घमण्ड करते
हैं, तो मै भी घमण्ड करूंगा। १९ तुम तो
समझदार होकर आनन्द से मूर्खों की सह
लेते हो। २० क्योंकि जब तुम्हे कोई दास
बना लेता है, या खा जाता है, या फंसा
लेता है, या अपने आप को बड़ा बनाता
है, या तुम्हारे मुह पर थप्पड मारता है,
तो तुम सह लेते हो। २१ मेरा कहना
अनादर ही की रीति पर है, मानो कि
हम निर्बल से थे; परन्तु जिस किसी
बात में कोई हियाव करता है (मै मूर्खता से
कहता हूं) तो मै भी हियाव करता हू।
२२ क्या वे ही इब्रानी हैं? मैं भी हूं:
क्या वे ही इस्राएली है? मै भी हूं: क्या
वे ही इब्राहीम के वंश है? मैं भी हूं:
क्या वें ही मसीह के सेवक है? २३ (मैं
पागल की नाई कहता हू) मैं उन से
बढकर हूं! अधिक परिश्रम करने में;
बार बार कैद होने में; कोड़े खाने में; बार
बार मृत्यु के जोखिमों में। २४ पांच बार
मै ने यहूदियो के हाथ से उन्तालीस उन्ता-
लीस कोड़े खाए। २५ तीन बार मैं ने बेंतें
खाईं; एक बार पत्थरवाह किया गया;
तीन बार जहाज जिन पर मैं चढ़ा था,
टूट गए; एक रात दिन मै ने समुद्र में
काटा। २६ मै बार बार यात्राओं में;
नदियों के जोखिमों में; डाकुओं के
जोखिमो में; अपने जातिवालों से जोखिमों
में; अन्यजातियों से जोखिमों में; नगरों में
के जोखिमों मे; जंगल के जोखिमों में;
समुद्र के जोखिमों में; झूठे भाइयों के
बीच जोखिमों में। २७ परिश्रम और
कष्ट में; बार बार जागते रहने में; भूख-
पियास में; बार बार उपवास करने में;
जाड़े में; उघाड़े रहने में। २८ और और
बातों को छोड़कर जिन का वर्णन में नहीं
करता सब कलीसियाओं की चिन्ता प्रतिदिन
मुझे दबाती है। २९ किस की निर्बलता से
मै निर्बल नहीं होता? किस के ठोकर

* यू० प्रभु की रीति पर।

खाने से मेरा जी नहीं दुखता ? ३० यदि
घमण्ड करना अवश्य है, तो मैं अपनी
निर्बलता की बातों पर करूंगा। ३१ प्रभु
यीशु का परमेश्वर और पिता जो सदा
धन्य है, जानता है, कि मैं झूठ नहीं
बोलता। ३२ दमिश्क में अरितास राजा
की ओर से जो हाकिम था, उस ने मेरे
पकड़ने को दमिश्कियों के नगर पर पहरा
बैठा रखा था। ३३ और मैं टोकरे में
खिड़की से होकर भीत पर से उतारा
गया, और उसके हाथ से बच निकला॥

१२ यद्यपि घमण्ड करना तो मेरे
लिये ठीक नहीं तौभी करना
पड़ता है; सो मैं प्रभु के दिए हुए दर्शनों
और प्रकाशों की चर्चा करूंगा। २ मैं
मसीह में एक मनुष्य को जानता हूं,
चौदह वर्ष हुए कि न जाने देहसहित,
न जाने देहरहित, परमेश्वर जानता है,
ऐसा मनुष्य तीसरे स्वर्ग तक उठा लिया
गया। ३ मैं ऐसे मनुष्य को जानता हूं न
जाने देहसहित, न जाने देहरहित परमेश्वर
ही जानता है। ४ कि स्वर्ग लोक पर
उठा लिया गया, और ऐसी बातें सुनी
जो कहने की नहीं, और जिन का मुंह
पर लाना मनुष्य को उचित नहीं। ५ ऐसे
मनुष्य पर तो मैं घमण्ड करूंगा, परन्तु
अपने पर अपनी निर्बलताओं को छोड़,
अपने विषय में घमण्ड न करूंगा।
६ क्योंकि यदि मैं घमण्ड करना चाहूं भी
तो मूर्ख न हूंगा, क्योंकि सच बोलूंगा;
तौभी रुक जाता हूं, ऐसा न हो, कि जैसा
कोई मुझे देखता है, या मुझ से सुनता है,
मुझे उस से बढ़कर समझे। ७ और
इसलिये कि मैं प्रकाशों की बहुतायत से
फूल न जाऊं, मेरे शरीर में एक कांटा
चुभाया* गया अर्थात् शैतान का एक
दूत कि मुझे घूसे मारे ताकि मैं फूल न
जाऊं। ८ इस के विषय में मैं ने प्रभु से
तीन बार बिनती की, कि मुझ से यह
दूर हो जाए। ९ और उस ने मुझ से
कहा, मेरा अनुग्रह तेरे लिये बहुत है;
क्योंकि मेरी सामर्थ निर्बलता में सिद्ध
होती है; इसलिये मैं बड़े आनन्द से
अपनी निर्बलताओं पर घमण्ड करूंगा, कि
मसीह की सामर्थ मुझ पर छाया करती
रहे। १० इस कारण मैं मसीह के लिये
निर्बलताओं, और निन्दाओं में, और
दरिद्रता में और उपद्रवों में, और संकटों में,
प्रसन्न हूं; क्योंकि जब मैं निर्बल होता हूं,
तभी बलवन्त होता हूं॥

११ मैं मूर्ख तो बना, परन्तु तुम ही ने
मुझ से यह बरबस करवाया: तुम्हें तो
मेरी प्रशंसा करनी चाहिए थी, क्योंकि
यद्यपि मैं कुछ भी नहीं, तौभी उन बड़े से
बड़े प्रेरितों से किसी बात में कम नहीं
हूं। १२ प्रेरित के लक्षण भी तुम्हारे बीच
सब प्रकार के धीरज सहित चिन्हों, और
अद्भुत कामों, और सामर्थ के कामों से
दिखाए गए। १३ तुम कौन सी बात में
और कलीसियों से कम थे, केवल इस में
कि मैं ने तुम पर अपना भार न रखा:
मेरा यह अन्याय क्षमा करो॥

१४ देखो, मैं तीसरी बार तुम्हारे पास
आने को तैयार हूं, और मैं तुम पर कोई
भार न रखूंगा; क्योंकि मैं तुम्हारी
सम्पत्ति नहीं, बरन तुम ही को चाहता
हूं: क्योंकि लड़के-बालों को माता-पिता
के लिये धन बटोरना न चाहिए, पर
माता-पिता को लड़के-बालों के लिये।

* यू० दिया।

१५ मैं तुम्हारी आत्माओं के लिये बहुत
आनन्द से खर्च करूंगा, बरन आप भी
खर्च हो जाऊंगा: क्या जितना बढ़कर
मैं तुम से प्रेम रखता हूं, उतना ही घटकर
तुम मुझ से प्रेम रखोगे? १६ ऐसा हो
सकता है, कि मैं ने तुम पर बोझ नहीं डाला,
परन्तु चतुराई से तुम्हें धोखा देकर फंसा
लिया। १७ भला, जिन्हें मैं ने तुम्हारे पास
भेजा, क्या उन में से किसी के द्वारा मैं ने
छल करके तुम से कुछ ले लिया? १८ मैं ने
तितुस को समझाकर उसके साथ उस भाई
को भेजा, तो क्या तितुस ने छल करके तुम
से कुछ लिया? क्या हम एक ही आत्मा के
चलाए न चले? क्या एक ही लीक पर न
चले?

१९ तुम अभी तक समझ रहे होगे कि
हम तुम्हारे सामने प्रत्युत्तर दे रहे हैं, हम
तो परमेश्वर को उपस्थित जानकर मसीह
में बोलते हैं, और हे प्रियो, सब बातें तुम्हारी
उन्नति ही के लिये कहते हैं। २० क्योंकि
मुझे डर है, कहीं ऐसा न हो, कि मैं आकर
जैसे चाहता हूं, वैसे तुम्हें न पाऊं; और मुझे
भी जैसा तुम नहीं चाहते वैसा ही पाओ,
कि तुम में झगड़ा, डाह, क्रोध, विरोध,
ईर्ष्या, चुगली, अभिमान और बखेड़े हों।
२१ और मेरा परमेश्वर कहीं मेरे फिर से
तुम्हारे यहां आने पर मुझ पर दबाव डाले
और मुझे बहुतों के लिये फिर शोक करना
पड़े, जिन्हों ने पहिले पाप किया था, और
उस गन्दे काम, और व्यभिचार, और लुचपन
से, जो उन्हों ने किया, मन नहीं फिराया॥

१३ अब तीसरी बार तुम्हारे पास
आता हूं: दो या तीन गवाहों के
मुंह से हर एक बात ठहराई जाएगी।
२ जैसे मैं जब दूसरी बार तुम्हारे साथ था,
सो * वैसे ही अब दूर रहते हुए उन लोगों
से जिन्हों ने पहिले पाप किया, और और
सब लोगों से अब पहिले से कहे देता हूं,
कि यदि मैं फिर आऊंगा, तो नहीं छोड़ूंगा।
३ तुम तो इस का प्रमाण चाहते हो, कि
मसीह मुझ में बोलता है, जो तुम्हारे लिये
निर्बल नहीं; परन्तु तुम में सामर्थी है।
४ वह निर्बलता के कारण क्रूस पर चढ़ाया
तो गया, तौभी परमेश्वर की सामर्थ से
जीवित है, हम भी तो उस में निर्बल हैं;
परन्तु परमेश्वर की सामर्थ से जो तुम्हारे
लिये है, उसके साथ जीएंगे। ५ अपने आप
को परखो, कि विश्वास में हो कि नहीं;
अपने आप को जांचो, क्या तुम अपने विषय
में यह नहीं जानते, कि यीशु मसीह तुम में
है? नहीं तो तुम निकम्मे निकले हो।
६ पर मेरी आशा है, कि तुम जान लोगे,
कि हम निकम्मे नहीं। ७ और हम अपने
परमेश्वर से यह प्रार्थना करते हैं, कि तुम
कोई बुराई न करो; इसलिये नहीं, कि
हम खरे देख पड़ें, पर इसलिये कि तुम भलाई
करो, चाहे हम निकम्मे ही ठहरें। ८ क्योंकि
हम सत्य के विरोध में कुछ नहीं कर सकते,
पर सत्य के लिये कर सकते हैं। ९ जब
हम निर्बल हैं, और तुम बलवन्त हो, तो हम
आनन्दित होते हैं, और यह प्रार्थना भी
करते हैं, कि तुम सिद्ध हो जाओ। १० इस
कारण मैं तुम्हारे पीठ पीछे ये बातें लिखता
हूं, कि उपस्थित होकर मुझे उस अधिकार
के अनुसार जिसे प्रभु ने बिगाड़ने के लिये
नहीं पर बनाने के लिये मुझे दिया है,
कड़ाई से कुछ करना न पड़े॥

११ निदान, हे भाइयो, आनन्दित रहो;
सिद्ध बनते जाओ; ढाढ़स रखो; एक ही

* या मानो दूसरी बार उपस्थित होकर।

मन रखो; मेल से रहो, और प्रेम और शान्ति
का दाता * परमेश्वर तुम्हारे साथ होगा।
१२ एक दूसरे को पवित्र चुम्बन से नमस्कार
करो। १३ सब पवित्र लोग तुम्हें नमस्कार
करते हैं। १४ प्रभु यीशु मसीह का अनुग्रह
और परमेश्वर का प्रेम और पवित्र आत्मा
की सहभागिता * तुम सब के साथ होती
रहे॥

* यू० स्रोत।

* या संगति।

# गलतियों के नाम पौलुस प्रेरित की पत्री

१ पौलुस की, जो न मनुष्यों की ओर
से, और न मनुष्य के द्वारा, बरन यीशु-
मसीह और परमेश्वर पिता के द्वारा, जिस ने
उस को मरे हुओं में से जिलाया, प्रेरित है।
२ और सारे भाइयों की ओर से, जो मेरे
साथ है; गलतिया की कलीसियाओं के
नाम। ३ परमेश्वर पिता, और हमारे प्रभु
यीशु मसीह की ओर से तुम्हें अनुग्रह और
शान्ति मिलती रहे। ४ उसी ने अपने आप
को हमारे पापों के लिये दे दिया, ताकि
हमारे परमेश्वर और पिता की इच्छा के
अनुसार हमें इस वर्तमान बुरे संसार से
छुड़ाए। ५ उस की स्तुति और बड़ाई
युगानुयुग होती रहे। आमीन॥
६ मुझे आश्चर्य होता है, कि जिस ने
तुम्हें मसीह के अनुग्रह से बुलाया उस से
तुम इतनी जल्दी फिर कर और ही प्रकार
के सुसमाचार की ओर झुकने लगे।
७ परन्तु वह दूसरा सुसमाचार है ही नहीं:
पर बात यह है, कि कितने ऐसे हैं, जो तुम्हें
घबरा देते, और मसीह के सुसमाचार को
बिगाड़ना चाहते हैं। ८ परन्तु यदि हम
या स्वर्ग से कोई दूत भी उस सुसमाचार को
छोड़ जो हम ने तुम को सुनाया है, कोई
और सुसमाचार तुम्हें सुनाए, तो स्रापित
हो। ९ जैसा हम पहिले कह चुके हैं, वैसा
ही मैं अब फिर कहता हूं, कि उस सुसमाचार
को छोड़ जिसे तुम ने ग्रहण किया है, यदि
कोई और सुसमाचार सुनाता है, तो स्रापित
हो। अब मैं क्या मनुष्यों को मनाता हूं
या परमेश्वर को? क्या मैं मनुष्यों को
प्रसन्न करना चाहता हूं? १० यदि मैं अब
तक मनुष्यों को ही प्रसन्न करता रहता,
तो मसीह का दास न होता॥
११ हे भाइयो, मैं तुम्हें जताए देता हूं,
कि जो सुसमाचार मैं ने सुनाया है, वह
मनुष्य का सा नहीं। १२ क्योंकि वह
मुझे मनुष्य की ओर से नहीं पहुंचा, और
न मुझे सिखाया गया, पर यीशु मसीह के
प्रकाश से मिला। १३ यहूदी मत में जो
पहिले मेरा चाल चलन था, तुम सुन चुके
हो, कि मैं परमेश्वर की कलीसिया को
बहुत ही सताता और नाश करता था।
१४ और अपने बहुत से जातिवालों से जो
मेरी अवस्था के थे यहूदी मत में बढ़ता
जाता था और अपने बापदादों के व्यवहारों
में बहुत ही उत्तेजित था। १५ परन्तु
परमेश्वर की, जिस ने मेरी माता के गर्भ

ही से मुझे ठहराया और अपने अनुग्रह से
बुला लिया, १६ जब इच्छा हुई, कि मुझ
में अपने पुत्र को प्रगट करे कि मैं अन्य-
जातियों मे उसका सुसमाचार सुनाऊं;
तो न मैं ने मांस और लोहू से सलाह ली;
१७ और न यरूशलेम को उन के पास गया
जो मुझ से पहिले प्रेरित थे, पर तुरन्त अरब
को चला गया: और फिर वहां से दमिश्क
को लौट आया।।

१८ फिर तीन बरस के बाद मैं कैफा
से भेंट करने के लिये यरूशलेम को गया,
और उसके पास पन्द्रह दिन तक रहा।
१९ परन्तु प्रभु के भाई याकूब को छोड़
और प्रेरितो में से किसी से न मिला।
२० जो बाते मैं तुम्हे लिखता हू, देखो,
परमेश्वर को उपस्थित जानकर कहता
हूं, कि वे झूठी नही। २१ इस के बाद
मैं सूरिया और किलिकिया के देशों में
आया। २२ परन्तु यहूदिया की कली-
सियाओ ने जो मसीह मे थी, मेरा मुह तो
कभी नही देखा था। २३ परन्तु यही सुना
करती थी, कि जो हमे पहिले सताता था,
वह अब उसी धर्म का सुसमाचार सुनाता
है, जिसे पहिले नाश करता था। २४ और
मेरे विषय मे परमेश्वर की महिमा करती
थी।।

२ चौदह वर्ष के बाद मैं बरनबास के
साथ फिर यरूशलेम को गया, और
तितुस को भी साथ ले गया। २ और मेरा
जाना ईश्वरीय प्रकाश के अनुसार हुआ:
और जो सुसमाचार मैं अन्यजातियों में
प्रचार करता हू, उस को मै ने उन्हें बता
दिया; पर एकान्त में उन्हीं को जो बड़े
समझे जाते थे, ताकि ऐसा न हो, कि मेरी
इस समय की, या अगली दौड़ धूप व्यर्थ
ठहरे। ३ परन्तु तितुस भी जो मेरे साथ
था और जो यूनानी है; खतना कराने के
लिये विवश नहीं किया गया। ४ और यह
उन झूठे भाइयो के कारण हुआ, जो चोरी
से घुस आए थे, कि उस स्वतंत्रता का जो
मसीह यीशु मे हमें मिली है, भेद लेकर हमें
दास बनाए। ५ उन के आधीन होना हम ने
एक घड़ी भर न माना, इसलिये कि
सुसमाचार की सच्चाई तुम में बनी रहे।
६ फिर जो लोग कुछ समझे जाते थे
(वे चाहे कैसे ही थे, मुझे इस से कुछ काम
नही, परमेश्वर किसी का पक्षपात नही
करता) उन से जो कुछ भी समझे जाते थे,
मुझे कुछ भी नही प्राप्त हुआ। ७ परन्तु
इसके विपरीत जब उन्हों ने देखा, कि जैसा
खतना किए हुए लोगो के लिये सुसमाचार
का काम पतरस को सौंपा गया वैसा ही
खतनारहितों के लिये मुझे सुसमाचार
सुनाना सौंपा गया। ८ (क्योंकि जिस ने
पतरस से खतना किए हुओं में प्रेरिताई का
कार्य्य बड़े प्रभाव सहित करवाया, उसी ने
मुझ से भी अन्यजातियो में प्रभावशाली
कार्य्य करवाया)। ९ और जब उन्हो ने
उस अनुग्रह को जो मुझे मिला था जान
लिया, तो याकूब, और कैफा, और यूहन्ना ने
जो कलीसिया के खम्भे समझे जाते थे, मुझ
को और बरनबास को दहिना हाथ देकर
संग कर लिया, कि हम अन्यजातियों के पास
जाएं, और वे खतना किए हुओं के पास।
१० केवल यह कहा, कि हम कंगालों की
सुधि लें, और इसी काम के करने का मै आप
भी यत्न कर रहा था।।

११ पर जब कैफा अन्ताकिया में आया,
तो मैं ने उसके मुंह पर उसका साम्हना किया,
क्योंकि वह दोषी ठहरा था। १२ इसलिये
कि याकूब की ओर से कितने लोगों के

आने से पहिले वह अन्यजातियों के साथ
खाया करता था, परन्तु जब वे आए, तो
खतना किए हुए लोगों के डर के मारे उन से
हट गया और किनारा करने लगा।
१३ और उसके साथ शेष यहूदियो ने भी
कपट किया, यहां तक कि बरनबास भी
उन के कपट में पड़ गया। १४ पर जब
मैं ने देखा, कि वे सुसमाचार की सच्चाई
पर सीधी चाल नही चलते, तो मैं ने सब के
साम्हने कैफा से कहा; कि जब तू यहूदी
होकर अन्यजातियों की नाईं चलता है,
और यहूदियो की नाईं नही तो तू अन्य-
जातियों को यहूदियों की नाईं चलने को
क्यों कहता है? १५ हम तो जन्म के यहूदी
है, और पापी अन्यजातियों मे से नही।
१६ तौभी यह जानकर कि मनुष्य व्यवस्था
के कामों से नही, पर केवल यीशु मसीह पर
विश्वास करने के द्वारा धर्मी ठहरता है,
हम ने आप भी मसीह यीशु पर विश्वास
किया, कि हम व्यवस्था के कामो से नही,
पर मसीह पर विश्वास करने से धर्मी ठहरे,
इसलिये कि व्यवस्था के कामों से कोई
प्राणी धर्मी न ठहरेगा। १७ हम जो मसीह
में धर्मी ठहरना चाहते है, यदि आप ही
पापी निकलें, तो क्या मसीह पाप का सेवक
है? कदापि नही। १८ क्योंकि जो कुछ
मैं ने गिरा दिया, यदि उसी को फिर बनाता
हूं, तो अपने आप को अपराधी ठहराता हू।
१९ मैं तो व्यवस्था के द्वारा व्यवस्था के
लिये मर गया, कि परमेश्वर के लिये जीऊं।
२० मैं मसीह के साथ क्रूस पर चढाया गया
हूं, और अब मै जीवित न रहा, पर मसीह
मुझ मे जीवित है: और मै शरीर मे अब
जो जीवित हूं तो केवल उस विश्वास से
जीवित हूं, जो परमेश्वर के पुत्र पर है, जिस
ने मुझ से प्रेम किया, और मेरे लिये अपने
आप को दे दिया। २१ मैं परमेश्वर के
अनुग्रह को व्यर्थ नही ठहराता, क्योंकि यदि
व्यवस्था के द्वारा धार्मिकता होती, तो मसीह
का मरना व्यर्थ होता।।

३ हे निर्बुद्धि गलतियो, किस ने तुम्हें
मोह लिया है? तुम्हारी तो मानो
आखों के साम्हने यीशु मसीह क्रूस पर
दिखाया गया! २ मैं तुम से केवल यह
जानना चाहता हू, कि तुम ने आत्मा को,
क्या व्यवस्था के कामों से, या विश्वास के
समाचार से पाया? ३ क्या तुम ऐसे
निर्बुद्धि हो, कि आत्मा की रीति पर आरम्भ
करके अब शरीर की रीति पर अन्त करोगे?
४ क्या तुम ने इतना दुख योंही उठाया?
परन्तु कदाचित व्यर्थ नहीं। ५ सो जो
तुम्हें आत्मा दान करता और तुम में
सामर्थ के काम करता है, वह क्या व्यवस्था
के कामो से या विश्वास के सुसमाचार से
ऐसा करता है? ६ इब्राहीम ने तो
परमेश्वर पर विश्वास किया * और यह
उसके लिये धार्मिकता गिनी गई। ७ तो
यह जान लो, कि जो विश्वास करनेवाले हैं,
वे ही इब्राहीम की सन्तान है। ८ और
पवित्र शास्त्र ने पहिले ही से यह जानकर,
कि परमेश्वर अन्यजातियों को विश्वास से
धर्मी ठहराएगा, पहिले ही से इब्राहीम को
यह सुसमाचार सुना दिया, कि तुझ में सब
जातिया आशीष पाएंगी। ९ तो जो
विश्वास करनेवाले है, वे विश्वासी इब्राहीम
के साथ आशीष पाते है। १० सो जितने
लोग व्यवस्था के कामो पर भरोसा रखते
है, वे सब स्राप के आधीन हैं, क्योकि लिखा
है, कि जो कोई व्यवस्था की पुस्तक में
लिखी हुई सब बातों के करने मे स्थिर नही

* यू० की प्रतीति की।

रहता, वह स्रापित है। ११ पर यह बात
प्रगट है, कि व्यवस्था के द्वारा परमेश्वर के
यहां कोई धर्मी नहीं ठहरता क्योंकि धर्मी
जन विश्वास से जीवित रहेगा। १२ पर
व्यवस्था का विश्वास से कुछ सम्बन्ध नहीं;
पर जो उन को मानेगा, वह उन के कारण
जीवित रहेगा। १३ मसीह ने जो हमारे
लिये स्रापित बना, हमें मोल लेकर व्यवस्था
के स्राप से छुड़ाया क्योंकि लिखा है, जो
कोई काठ पर लटकाया जाता है वह स्रापित
है। १४ यह इसलिये हुआ, कि इब्राहीम
की आशीष मसीह यीशु में अन्यजातियों
तक पहुंचे, और हम विश्वास के द्वारा उस
आत्मा को प्राप्त करें, जिस की प्रतिज्ञा
हुई है।।

१५ हे भाइयो, मैं मनुष्य की रीति पर
कहता हूं, कि मनुष्य की वाचा भी जो पक्की
हो जाती है, तो न कोई उसे टालता है और
न उस में कुछ बढ़ाता है। १६ निदान,
प्रतिज्ञाएं इब्राहीम को, और उसके वंश को
दी गईं. वह यह नहीं कहता, कि वंशों
को; जैसे बहुतों के विषय में कहा, पर जैसे
एक के विषय में कि तेरे वंश को: और
वह मसीह है। १७ पर मैं यह कहता हूं,
कि जो वाचा परमेश्वर ने पहिले से पक्की
की थी, उस को व्यवस्था चार सौ तीस बरस
के बाद आकर नहीं टाल देती, कि प्रतिज्ञा
व्यर्थ ठहरे। १८ क्योंकि यदि मीरास
व्यवस्था से मिली है, तो फिर प्रतिज्ञा से
नहीं, परन्तु परमेश्वर ने इब्राहीम को
प्रतिज्ञा के द्वारा दे दी है। १९ तब फिर
व्यवस्था क्या रही? वह तो अपराधों के
कारण बाद में दी गई, कि उस वंश के आने
तक रहे, जिस को प्रतिज्ञा दी गई थी, और
वह स्वर्गदूतों के द्वारा एक मध्यस्थ के हाथ
ठहराई गई। २० मध्यस्थ तो एक का नहीं
होता, परन्तु परमेश्वर एक ही है। २१ तो
क्या व्यवस्था परमेश्वर की प्रतिज्ञाओं के
विरोध में है? कदापि न हो? क्योंकि
यदि ऐसी व्यवस्था दी जाती जो जीवन दे
सकती, तो सचमुच धार्मिकता व्यवस्था से
होती। २२ परन्तु पवित्र शास्त्र ने सब
को पाप के आधीन कर दिया, ताकि वह
प्रतिज्ञा जिस का आधार यीशु मसीह पर
विश्वास करना है, विश्वास करनेवालों के
लिये पूरी हो जाए।।

२३ पर विश्वास के आने से पहिले
व्यवस्था की आधीनता में हमारी रखवाली
होती थी, और उस विश्वास के आने तक
जो प्रगट होनेवाला था, हम उसी के बन्धन
में रहे। २४ इसलिये व्यवस्था मसीह तक
पहुंचाने को हमारा शिक्षक हुई है, कि हम
विश्वास से धर्मी ठहरें। २५ परन्तु जब
विश्वास आ चुका, तो हम अब शिक्षक के
आधीन न रहे। २६ क्योंकि तुम सब उस
विश्वास करने के द्वारा जो मसीह यीशु पर
है, परमेश्वर की सन्तान हो। २७ और
तुम में से जितनों ने मसीह में बपतिस्मा
लिया है उन्हों ने मसीह को पहिन लिया है।
२८ अब न कोई यहूदी रहा और न
यूनानी; न कोई दास, न स्वतंत्र; न कोई
नर, न नारी; क्योंकि तुम सब मसीह
यीशु में एक हो। २९ और यदि तुम
मसीह के हो, तो इब्राहीम के वंश और
प्रतिज्ञा के अनुसार वारिस भी हो।।

४ मैं यह कहता हूं, कि वारिस जब
तक बालक है, यद्यपि सब वस्तुओं का
स्वामी है, तौभी उस में और दास में
कुछ भेद नहीं। २ परन्तु पिता के ठहराए
हुए समय तक रक्षकों और भण्डारियों के
वश में रहता है। ३ वैसे ही हम भी,

जब बालक थे, तो संसार की आदि शिक्षा
के वश में होकर दास बने हुए थे।
४ परन्तु जब समय पूरा हुआ, तो परमेश्वर
ने अपने पुत्र को भेजा, जो स्त्री से
जन्मा, और व्यवस्था के आधीन उत्पन्न
हुआ। ५ ताकि व्यवस्था के आधीनों को
मोल लेकर छुडा ले, और हम को लेपालक
होने का पद मिले। ६ और तुम जो
पुत्र हो, इसलिये परमेश्वर ने अपने पुत्र
के आत्मा को, जो हे अब्बा, हे पिता
कहकर पुकारता है, हमारे हृदय में भेजा
है। ७ इसलिये तू अब दास नहीं, परन्तु
पुत्र है; और जब पुत्र हुआ, तो परमेश्वर
के द्वारा वारिस भी हुआ॥

८ भला, तब तो तुम परमेश्वर को न
जानकर उनके दास थे जो स्वभाव से
परमेश्वर नहीं। ९ पर अब जो तुम ने
परमेश्वर को पहचान लिया बरन पर-
मेश्वर ने तुम को पहचाना, तो उन निर्बल
और निकम्मी आदि-शिक्षा की बातों की
ओर क्यों फिरते हो, जिन के तुम दोबारा
दास होना चाहते हो? १० तुम दिनों
और महीनों और नियत समयों और वर्षों
को मानते हो। ११ मैं तुम्हारे विषय में
डरता हू, कही ऐसा न हो, कि जो परिश्रम
मै ने तुम्हारे लिये किया है, व्यर्थ ठहरे॥

१२ हे भाइयो, मैं तुम से बिनती
करता हू, तुम मेरे समान हो जाओ:
क्योकि मै भी तुम्हारे समान हुआ हूं;
तुम ने मेरा कुछ बिगाडा नही। १३ पर
तुम जानते हो, कि पहिले पहिल मैं ने
शरीर की निर्बलता के कारण तुम्हें
सुसमाचार सुनाया। १४ और तुम ने
मेरी शारीरिक दशा को जो तुम्हारी
परीक्षा का कारण थी, तुच्छ न जाना;
न उस से घृणा की; और परमेश्वर के
दूत बरन मसीह के समान मुझे ग्रहण
किया। १५ तो वह तुम्हारा आनन्द
मनाना कहा गया? मैं तुम्हारा गवाह हू,
कि यदि हो सकता, तो तुम अपनी आखें
भी निकालकर मुझे दे देते। १६ तो क्या
तुम से सच बोलने के कारण मै तुम्हारा
बैरी बन गया हू। १७ वे तुम्हे मित्र
बनाना तो चाहते है, पर भली मनसा से
नही; बरन तुम्हें अलग करना चाहते है,
कि तुम उन्ही को मित्र बना लो। १८ पर
यह भी अच्छा है, कि भली बात मे हर
समय मित्र बनाने का यत्न किया जाए,
न केवल उसी समय, कि जब मै तुम्हारे
साथ रहता हूं। १९ हे मेरे बालको,
जब तक तुम में मसीह का रूप न बन
जाए. तब तक मै तुम्हारे लिये फिर जच्चा
की सी पीड़ाए सहता हू। २० इच्छा
तो यह होती है, कि अब तुम्हारे पास
आकर और ही प्रकार से बोलू, क्योकि
तुम्हारे विषय मे मुझे सन्देह है॥

२१ तुम जो व्यवस्था के आधीन होना
चाहते हो, मुझ से कहो, क्या तुम व्यवस्था
की नही सुनते? २२ यह लिखा है,
कि इब्राहीम के दो पुत्र हुए; एक दासी से,
और एक स्वतंत्र स्त्री से। २३ परन्तु
जो दासी से हुआ, वह शारीरिक रीति से
जन्मा; और जो स्वतत्र स्त्री से हुआ,
वह प्रतिज्ञा के अनुसार जन्मा। २४ इन
बातों मे दृष्टान्त है, ये स्त्रिया मानो
दो वाचाए है, एक तो सीना पहाड़ की
जिस से दास ही उत्पन्न होते है; और
वह हाजिरा है। २५ और हाजिरा मानो
अरब का सीना पहाड़ है, और आधुनिक
यरूशलेम उसके तुल्य है, क्योंकि वह अपने
बालकों समेत दासत्व में है। २६ पर
ऊपर की यरूशलेम स्वतंत्र है, और वह

हमारी माता है। २७ क्योंकि लिखा है,
कि हे बांझ, तू जो नही जनती आनन्द
कर, तू जिस को पीड़ाएं नही उठती
गला खोलकर जय जयकार कर, क्योंकि
त्यागी हुई की सन्तान सुहागिन की सन्तान
से भी अधिक हैं। २८ हे भाइयो, हम
इसहाक की नाईं प्रतिज्ञा की सन्तान हैं।
२९ और जैसा उस समय शरीर के अनुसार
जन्मा हुआ आत्मा के अनुसार जन्मे हुए को
सताता था, वैसा ही अब भी होता है।
३० परन्तु पवित्र शास्त्र क्या कहता है?
दासी और उसके पुत्र को निकाल दे,
क्योंकि दासी का पुत्र स्वतत्र स्त्री के पुत्र
के साथ उत्तराधिकारी नहीं होगा।
३१ इसलिये हे भाइयो, हम दासी के नही,
परन्तु स्वतत्र स्त्री की सन्तान हैं।

५ मसीह ने स्वतत्रता के लिये हमें
स्वतंत्र किया है; सो इसी में स्थिर
रहो, और दासत्व के जूए में फिर से न
जुतो॥

२ देखो, मैं पौलुस तुम से कहता हू,
कि यदि खतना कराओगे, तो मसीह से
तुम्हें कुछ लाभ न होगा। ३ फिर भी
मैं हर एक खतना करानेवाले को जताए
देता हूं, कि उसे सारी व्यवस्था माननी
पड़ेगी। ४ तुम जो व्यवस्था के द्वारा
धर्मी ठहरना चाहते हो, मसीह से अलग
और अनुग्रह से गिर गए हो। ५ क्योंकि
आत्मा के कारण, हम विश्वास से, आशा
की हुई धार्मिकता की बाट जोहते है।
६ और मसीह यीशु में न खतना, न
खतनारहित कुछ काम का है, परन्तु
केवल, जो प्रेम के द्वारा प्रभाव करता है।
७ तुम तो भली भाति दौड़ रहे थे, अब
किस ने तुम्हें रोक दिया, कि सत्य को
न मानो। ८ ऐसी सीख तुम्हारे बुलाने-
वाले की ओर से नही। ९ थोड़ा सा
खमीर सारे गूधे हुए आटे को खमीर कर
डालता है। १० मैं प्रभु पर तुम्हारे
विषय में भरोसा रखता हू, कि तुम्हारा
कोई दूसरा विचार न होगा, परन्तु जो
तुम्हें घबरा देता है, वह कोई क्यों न
हो दण्ड पाएगा। ११ परन्तु हे भाइयो,
यदि मै अब तक खतना का प्रचार करता
हू, तो क्यो अब तक सताया जाता हू;
फिर तो क्रूस की ठोकर जाती रही।
१२ भला होता, कि जो तुम्हे डांवाडोल
करते है, वे काट डाले जाते!

१३ हे भाइयो, तुम स्वतंत्र होने के
लिये बुलाए गए हो परन्तु ऐसा न हो,
कि यह स्वतत्रता शारीरिक कामों के
लिये अवसर बने, बरन प्रेम से एक दूसरे
के दास बनो। १४ क्योकि सारी व्यवस्था
इस एक ही बात में पूरी हो जाती है,
कि तू अपने पड़ोसी से अपने समान प्रेम
रख। १५ पर यदि तुम एक दूसरे को
दांत से काटते और फाड खाते हो, तो
चौकस रहो, कि एक दूसरे का सत्यानाश
न कर दो॥

१६ पर मैं कहता हू, आत्मा के
अनुसार चलो, तो तुम शरीर की लालसा
किसी रीति से पूरी न करोगे। १७ क्योकि
शरीर आत्मा के विरोध में, और आत्मा
शरीर के विरोध में लालसा करती है,
और ये एक दूसरे के विरोधी हैं; इस-
लिये कि जो तुम करना चाहते हो वह
न करने पाओ। १८ और यदि तुम
आत्मा के चलाए चलते हो, तो व्यवस्था
के आधीन न रहे। १९ शरीर के काम
तो प्रगट हैं, अर्थात् व्यभिचार, गन्दे काम,
लुचपन। २० मूर्त्ति पूजा, टोना, बैर,

झगडा, ईर्ष्या, क्रोध, विरोध, फूट, विधर्म।
२१ डाह, मतवालपन, लीलाक्रीडा, और
इन के ऐसे और और काम है, इन के
विषय में मै तुम को पहिले से कह देता
हू जैसा पहिले कह भी चुका हू, कि ऐसे
ऐसे काम करनेवाले परमेश्वर के राज्य
के वारिस न होगे। २२ पर आत्मा का
फल प्रेम, आनन्द, मेल, धीरज, २३ कृपा,
भलाई, विश्वास, नम्रता, और सयम हैं;
ऐसे ऐसे कामो के विरोध मे कोई भी
व्यवस्था नहीं। २४ और जो मसीह यीशु
के है, उन्हो ने शरीर को उस की लालसाओ
और अभिलाषो समेत क्रूस पर चढ़ा दिया
है ।।

२५ यदि हम आत्मा के द्वारा जीवित
है, तो आत्मा के अनुसार चले भी।
२६ हम घमण्डी होकर न एक दूसरे
को छेडे, और न एक दूसरे से डाह
करें।।

६ हे भाइयो, यदि कोई मनुष्य किसी
अपराध मे पकड़ा भी जाए, तो तुम
जो आत्मिक हो, नम्रता * के साथ ऐसे
को सभालो, और अपनी भी चौकसी
रखो, कि तुम भी परीक्षा में न पड़ो।
२ तुम एक दूसरे के भार उठाओ, और
इस प्रकार मसीह की व्यवस्था को पूरी
करो। ३ क्योंकि यदि कोई कुछ न होने
पर भी अपने आप को कुछ समझता है,
तो अपने आप को धोखा देता है। ४ पर
हर एक अपने ही काम को जाच ले, और
तब दूसरे के विषय मे नही परन्तु अपने
ही विषय मे उसको घमण्ड करने का
अवसर होगा। ५ क्योकि हर एक व्यक्ति
अपना ही बोझ उठाएगा।।

६ जो वचन की शिक्षा पाता है, वह
सब अच्छी वस्तुओं मे सिखानेवाले को
भागी करे। ७ धोखा न खाओ, परमेश्वर
ठट्ठों में नही उडाया जाता, क्योंकि मनुष्य
जो कुछ बोता है, वही काटेगा। ८ क्योकि
जो अपने शरीर के लिये बोता है, वह
शरीर के द्वारा विनाश की कटनी काटेगा,
और जो आत्मा के लिये बोता है, वह
आत्मा के द्वारा अनन्त जीवन की कटनी
काटेगा। ९ हम भले काम करने मे
हियाव न छोड़ें, क्योकि यदि हम ढीले
न हो, तो ठीक समय पर कटनी काटेगे।
१० इसलिये जहां तक अवसर मिले हम
सब के साथ भलाई करें; विशेष करके
विश्वासी भाइयो के साथ।।

११ देखो, मै ने कैसे बड़े बड़े अक्षरो में
तुम को अपने हाथ से लिखा है।
१२ जितने लोग शारीरिक दिखाव चाहते
है वे तुम्हारे खतना करवाने के लिये
दबाव देते है, केवल इसलिये कि वे मसीह
के क्रूस के कारण सताए न जाए।
१३ क्योकि खतना करानेवाले आप तो,
व्यवस्था पर नही चलते, पर तुम्हारा
खतना कराना इसलिये चाहते हैं, कि
तुम्हारी शारीरिक दशा पर घमण्ड करें।
१४ पर ऐसा न हो, कि मै और किसी
बात का घमण्ड करूं, केवल हमारे प्रभु
यीशु मसीह के क्रूस का जिस के द्वारा
संसार मेरी दृष्टि में और मैं संसार की
दृष्टि मे क्रूस पर चढ़ाया गया हूं।
१५ क्योकि न खतना, और न खतना-
रहित कुछ है, परन्तु नई सृष्टि। १६ और
जितने इस नियम पर चलेंगे उन पर, और
परमेश्वर के इस्राएल पर, शान्ति और दया
होती रहे।।

* यू० नम्रता की आत्मा।

१७ आगे को कोई मुझे दुख न दे,
क्योंकि मैं यीशु के दागों को अपनी देह में
लिए फिरता हूं ।।

१८ हे भाइयो, हमारे प्रभु यीशु मसीह
का अनुग्रह तुम्हारी आत्मा के साथ रहे।
आमीन ।।

---

# इफिसियों के नाम पौलुस प्रेरित की पत्री

१ पौलुस की ओर से जो परमेश्वर
की इच्छा से यीशु मसीह का प्रेरित
है, उन पवित्र और मसीह यीशु में विश्वासी
लोगों के नाम जो इफिसुस में हैं ।।

२ हमारे पिता परमेश्वर और प्रभु
यीशु मसीह की ओर से तुम्हें अनुग्रह और
शान्ति मिलती रहे ।।

३ हमारे प्रभु यीशु मसीह के परमेश्वर
और पिता का धन्यवाद हो, कि उस ने
हमें मसीह मे स्वर्गीय स्थानो मे सब
प्रकार की आशीष* दी है। ४ जैसा
उस ने हमें जगत की उत्पत्ति से पहिले
उस में चुन लिया, कि हम उसके निकट
प्रेम में पवित्र और निर्दोष हों। ५ और
अपनी इच्छा की सुमति के अनुसार हमें
अपने लिये पहिले से ठहराया, कि यीशु
मसीह के द्वारा हम उसके लेपालक पुत्र
हो, ६ कि उसके उस अनुग्रह की महिमा
की स्तुति हो, जिसे उस ने हमें उस
प्यारे में सेंत मेंत दिया। ७ हम को उस मे
उसके लोहू के द्वारा छुटकारा, अर्थात्
अपराधों की क्षमा, उसके उस अनुग्रह के
धन के अनुसार मिला है। ८ जिसे उस ने
सारे ज्ञान और समझ सहित हम पर
बहुतायत से किया। ९ कि उस ने अपनी
इच्छा का भेद उस सुमति के अनुसार
हमें बताया जिसे उस ने अपने आप में
ठान लिया था। १० कि समयों के पूरे
होने का ऐसा प्रबन्ध हो कि जो कुछ
स्वर्ग मे है, और जो कुछ पृथ्वी पर है,
सब कुछ वह मसीह में एकत्र करे।
११ उसी में जिस में हम भी उसी की
मनसा से जो अपनी इच्छा के मत के
अनुसार सब कुछ करता है, पहिले से
ठहराए जाकर मीरास बने। १२ कि हम
जिन्हो ने पहिले से मसीह पर आशा रखी
थी, उस की महिमा की स्तुति के कारण
हों। १३ और उसी मे तुम पर भी जब
तुम ने सत्य का वचन सुना, जो तुम्हारे
उद्धार का सुसमाचार है, और जिस पर
तुम ने विश्वास किया, प्रतिज्ञा किए हुए
पवित्र आत्मा की छाप लगी। १४ वह
उसके मोल लिए हुओं के छुटकारे के लिये
हमारी मीरास का बयाना है, कि उस की
महिमा की स्तुति हो ।।

१५ इस कारण, मैं भी उस विश्वास
का समाचार सुनकर जो तुम लोगों में
प्रभु यीशु पर है और* सब पवित्र लोगों

* यू० आशीष से आशीष।

* या तुम्हारा प्रेम जो सब पवित्र लोगों से है।

पर प्रगट है। १६ तुम्हारे लिये धन्यवाद
करना नही छोड़ता, और अपनी प्रार्थनाओं
में तुम्हें स्मरण किया करता हू। १७ कि
हमारे प्रभु यीशु मसीह का परमेश्वर जो
महिमा का पिता है, तुम्हे अपनी पहचान में,
ज्ञान और प्रकाश की आत्मा दे। १८ और
तुम्हारे मन की आंखे ज्योतिर्मय हों
कि तुम जान लो कि उसके बुलाने से
कैसी आशा होती है, और पवित्र लोगो में
उस की मीरास की महिमा का धन कैसा
है। १९ और उस की सामर्थ हमारी ओर
जो विश्वास करते हैं, कितनी महान है,
उस की शक्ति के प्रभाव के उस कार्य्य
के अनुसार। २० जो उस ने मसीह के
विषय मे किया, कि उस को मरे हुओ
मे से जिलाकर स्वर्गीय स्थानो में अपनी
दहिनी ओर। २१ सब प्रकार की
प्रधानता, और अधिकार, और सामर्थ,
और प्रभुता के, और हर एक नाम के
ऊपर, जो न केवल इस लोक मे, पर
आनेवाले लोक मे भी लिया जाएगा,
बैठाया। २२ और सब कुछ उसके पावो
तले कर दिया· और उसे सब वस्तुओ
पर शिरोमणि ठहराकर कलीसिया को दे
दिया। २३ यह उसकी देह है, और
उसी की परिपूर्णता है, जो सब में सब कुछ
पूर्ण करता है॥

२ और उस ने तुम्हे भी जिलाया,
जो अपने अपराधों और पापो के
कारण मरे हुए थे। २ जिन में तुम
पहिले इस ससार की रीति पर, और
आकाश के अधिकार के हाकिम अर्थात्
उस आत्मा के अनुसार चलते थे, जो अब
भी आज्ञा न माननेवालो में कार्य्य करता
है। ३ इन में हम भी सब के सब पहिले
अपने शरीर की लालसाओं में दिन बिताते
थे, और शरीर, और मन की मनसाएं
पूरी करते थे, और और लोगों के समान
स्वभाव ही से क्रोध की सन्तान थे।
४ परन्तु परमेश्वर ने जो दया का धनी
है; अपने उस बड़े प्रेम के कारण, जिस
से उस ने हम से प्रेम किया। ५ जब हम
अपराधो के कारण मरे हुए थे, तो हमें
मसीह के साथ जिलाया; (अनुग्रह ही
से तुम्हारा उद्धार हुआ है)। ६ और
मसीह यीशु मे उसके साथ उठाया, और
स्वर्गीय स्थानो में उसके साथ बैठाया।
७ कि वह अपनी उस कृपा से जो मसीह
यीशु मे हम पर है, आनेवाले समयो में
अपने अनुग्रह का असीम धन दिखाए।
८ क्योंकि विश्वास के द्वारा अनुग्रह ही से
तुम्हारा उद्धार हुआ है, और यह तुम्हारी
ओर से नही, बरन परमेश्वर का दान है।
९ और न कर्मो के कारण, ऐसा न हो
कि कोई घमण्ड करे। १० क्योंकि हम
उसके बनाए हुए है, और मसीह यीशु मे
उन भले कामो के लिये सृजे गए जिन्हे
परमेश्वर ने पहिले से हमारे करने के लिये
तैयार किया॥

११ इस कारण स्मरण करो, कि तुम
जो शारीरिक रीति से अन्यजाति हो,
(और जो लोग शरीर में हाथ के किए
हुए खतने से खतनावाले कहलाते हैं, वे
तुम को खतनारहित कहते हैं)। १२ तुम
लोग उस समय मसीह से अलग और
इस्राएल की प्रजा के पद से अलग किए
हुए, और प्रतिज्ञा की वाचाओ के भागी
न थे, और आशाहीन और जगत में
ईश्वररहित थे। १३ पर अब तो मसीह
यीशु में तुम जो पहिले दूर थे, मसीह के
लोहू के द्वारा निकट हो गए हो।

१४ क्योंकि वही हमारा मेल है, जिस ने
दोनों को एक कर लिया: और अलग
करनेवाली दीवार को जो बीच में थी,
ढा दिया। १५ और अपने शरीर में बैर
अर्थात् वह व्यवस्था जिस की आज्ञाए
विधियो की रीति पर थी, मिटा दिया,
कि दोनों से अपने में एक नया मनुष्य
उत्पन्न करके मेल करा दे। १६ और
क्रूस पर बैर को नाश करके इस के द्वारा
दोनों को एक देह बनाकर परमेश्वर से
मिलाए। १७ और उस ने आकर तुम्हे
जो दूर थे, और उन्हें जो निकट थे,
दोनों को मेल-मिलाप का सुसमाचार
सुनाया। १८ क्योंकि उस ही के द्वारा
हम दोनों की एक आत्मा में पिता के
पास पहुंच होती है। १९ इसलिये तुम
अब विदेशी और मुसाफिर नही रहे,
परन्तु पवित्र लोगो के संगी स्वदेशी और
परमेश्वर के घराने के हो गए। २० और
प्रेरितों और भविष्यद्वक्ताओं की नेव पर
जिस के कोने का पत्थर मसीह यीशु
आप ही है, बनाए गए हो। २१ जिस में
सारी रचना एक साथ मिलकर प्रभु मे
एक पवित्र मन्दिर बनती जाती है।
२२ जिस में तुम भी आत्मा के द्वारा
परमेश्वर का निवासस्थान होने के लिये
एक साथ बनाए जाते हो॥

३ इसी कारण मैं पौलुस जो तुम
अन्यजातियों के लिये मसीह यीशु का
बन्धुआ हूं—२ यदि तुम ने परमेश्वर के
उस अनुग्रह के प्रबन्ध का समाचार सुना
हो, जो तुम्हारे लिये मुझे दिया गया।
३ अर्थात् यह, कि वह भेद मुझ पर प्रकाश
के द्वारा प्रगट हुआ, जैसा मैं पहिले
सक्षेप में लिख चुका हूं। ४ जिस से तुम
पढ़कर जान सकते हो, कि मै मसीह का
वह भेद कहां तक समझता हू। ५ जो
और और समयो में मनुष्यो की सन्तानों
को ऐसा नहीं बताया गया था, जैसा कि
आत्मा के द्वारा अब उसके पवित्र प्रेरितो
और भविष्यद्वक्ताओं पर प्रगट किया गया
है। ६ अर्थात् यह, कि मसीह यीशु मे
सुसमाचार के द्वारा अन्यजातीय लोग
मीरास में साझी, और एक ही देह के
और प्रतिज्ञा के भागी हैं। ७ और मैं
परमेश्वर के अनुग्रह के उस दान के
अनुसार, जो उसकी सामर्थ के प्रभाव के
अनुसार मुझे दिया गया, उस सुसमाचार
का सेवक बना। ८ मुझ पर जो सब
पवित्र लोगों में से छोटे से भी छोटा हूं,
यह अनुग्रह हुआ, कि मै अन्यजातियों को
मसीह के अगम्य धन का सुसमाचार
सुनाऊ। ९ और सब पर यह बात
प्रकाशित करूं, कि उस भेद का प्रबन्ध
क्या है, जो सब के सृजनहार परमेश्वर में
आदि से गुप्त था। १० ताकि अब
कलीसिया के द्वारा, परमेश्वर का नाना
प्रकार का ज्ञान, उन प्रधानों और अधि-
कारियों पर, जो स्वर्गीय स्थानों मे हैं
प्रगट किया जाए। ११ उस सनातन
मनसा के अनुसार, जो उस ने हमारे प्रभु
मसीह यीशु में की थी। १२ जिस में
हम को उस पर विश्वास रखने से हियाव
और भरोसे से निकट आने का अधिकार
है। १३ इसलिये मैं बिनती करता हूं कि
जो क्लेश तुम्हारे लिये मुझे हो रहे हैं,
उनके कारण हियाव न छोड़ो, क्योंकि
उन में तुम्हारी महिमा है॥

१४ मैं इसी कारण उस पिता के
साम्हने घुटने टेकता हू, १५ जिस से स्वर्ग

और पृथ्वी पर, हर एक * घराने का नाम
रखा जाता है। १६ कि वह अपनी
महिमा के धन के अनुसार तुम्हें यह दान
दे, कि तुम उसके आत्मा से अपने भीतरी
मनुष्यत्व में सामर्थ पाकर बलवन्त होते
जाओ। १७ और विश्वास के द्वारा मसीह
तुम्हारे हृदय में बसे कि तुम प्रेम में जड़
पकड़कर और नेव डाल कर। १८ सब
पवित्र लोगों के साथ भली भांति समझने
की शक्ति पाओ; कि उसकी चौड़ाई,
और लम्बाई, और ऊंचाई, और गहराई
कितनी है। १९ और मसीह के उस प्रेम
को जान सको जो ज्ञान से परे है, कि तुम
परमेश्वर की सारी भरपूरी तक परिपूर्ण
हो जाओ॥

२० अब जो ऐसा सामर्थी है, कि
हमारी बिनती और समझ से कहीं अधिक
काम कर सकता है, उस सामर्थ के अनुसार
जो हम में कार्य्य करता है, २१ कलीसिया
में, और मसीह यीशु में, उस की महिमा
पीढ़ी से पीढ़ी तक युगानुयुग होती रहे।
आमीन॥

४ सो मैं जो प्रभु में बन्धुआ हूं
तुम से बिनती करता हूं, कि जिस
बुलाहट से तुम बुलाए गए थे, उसके योग्य
चाल चलो। २ अर्थात् सारी दीनता और
नम्रता सहित, और धीरज धरकर प्रेम से
एक दूसरे की सह लो। ३ और मेल के
बन्ध में आत्मा की एकता रखने का
यत्न करो। ४ एक ही देह है, और एक
ही आत्मा; जैसे तुम्हें जो बुलाए गए थे
अपने बुलाए जाने से एक ही आशा है।
५ एक ही प्रभु है, एक ही विश्वास, एक
ही बपतिस्मा। ६ और सब का एक ही
परमेश्वर और पिता है, जो सब के ऊपर,
और सब के मध्य में, और सब में है।
७ पर हम में से हर एक को मसीह के
दान के परिमाण से अनुग्रह मिला है।
८ इसलिये वह कहता है, कि वह ऊंचे
पर चढ़ा, और बन्धुवाई को बान्ध ले गया,
और मनुष्यों को दान दिए। ९ (उसके
चढ़ने से, और क्या पाया जाता है केवल
यह, कि वह पृथ्वी की निचली जगहों में
उतरा भी था। १० और जो उतर गया,
यह वही है जो सारे आकाश से ऊपर चढ़
भी गया, कि सब कुछ परिपूर्ण करे)।
११ और उस ने कितनों को प्रेरित नियुक्त
करके, और कितनों को भविष्यद्वक्ता
नियुक्त करके, और कितनों को सुसमाचार
सुनानेवाले नियुक्त करके, और कितनों को
रखवाले और उपदेशक नियुक्त करके दे
दिया। १२ जिस से पवित्र लोग सिद्ध
हो जाएं, और सेवा का काम किया जाए,
और मसीह की देह उन्नति पाए। १३ जब
तक कि हम सब के सब विश्वास, और
परमेश्वर के पुत्र की पहिचान में एक न
हो जाएं, और एक सिद्ध मनुष्य न बन
जाएं और मसीह के पूरे डील डौल तक
न बढ़ जाएं। १४ ताकि हम आगे को
बालक न रहें, जो मनुष्यों की ठग-विद्या
और चतुराई से उन के भ्रम की युक्तियों
की, और उपदेश की, हर एक बयार से
उछाले, और इधर-उधर घुमाए जाते हों।
१५ बरन प्रेम में सच्चाई से चलते हुए,
सब बातों में उस में जो सिर है, अर्थात्
मसीह में बढ़ते जाएं। १६ जिस से सारी
देह हर एक जोड़ की सहायता से एक
साथ मिलकर, और एक साथ गठकर उस
प्रभाव के अनुसार जो हर एक भाग के
परिमाण से उस में होता है, अपने आप को

* या सारे।

बढ़ाती है, कि वह प्रेम में उन्नति करती
जाए॥

१७ इसलिये मैं यह कहता हूं, और
प्रभु में जताए देता हूं कि जैसे अन्यजातीय
लोग अपने मन की अनर्थ रीति पर चलते
हैं, तुम अब से फिर ऐसे न चलो।
१८ क्योंकि उनकी बुद्धि अन्धेरी हो गई
है और उस अज्ञानता के कारण जो
उन में है और उनके मन की कठोरता के
कारण वे परमेश्वर के जीवन से अलग
किए हुए हैं। १९ और वे सुन्न होकर,
लुचपन में लग गए हैं, कि सब प्रकार के
गन्दे काम लालसा से किया करें। २० पर
तुम ने मसीह की ऐसी शिक्षा नहीं पाई।
२१ बरन तुम ने सचमुच उसी की सुनी,
और जैसा यीशु में सत्य है, उसी में सिखाए
भी गए। २२ कि तुम अगले चालचलन
के पुराने मनुष्यत्व को जो भरमानेवाली
अभिलाषाओं के अनुसार भ्रष्ट होता जाता
है, उतार डालो। २३ और अपने मन के
आत्मिक स्वभाव मे नये बनते जाओ।
२४ और नये मनुष्यत्व को पहिन लो, जो
परमेश्वर के अनुसार सत्य की धार्मिकता,
और पवित्रता में सृजा गया है॥

२५ इस कारण झूठ बोलना छोड़कर
हर एक अपने पड़ोसी से सच बोले, क्योंकि
हम आपस में एक दूसरे के अंग हैं।
२६ क्रोध तो करो, पर पाप मत करो:
सूर्य अस्त होने तक तुम्हारा क्रोध न रहे।
२७ और न शैतान * को अवसर दो।
२८ चोरी करनेवाला फिर चोरी न करे;
बरन भले काम करने में अपने हाथों से
परिश्रम करे; इसलिये कि जिसे प्रयोजन
हो, उसे देने को उसके पास कुछ हो।
२९ कोई गन्दी बात तुम्हारे मुंह से न
निकले, पर आवश्यकता के अनुसार वही
जो उन्नति के लिये उत्तम हो, ताकि उस से
सुननेवालों पर अनुग्रह हो। ३० और
परमेश्वर के पवित्र आत्मा को शोकित मत
करो, जिस से * तुम पर छुटकारे के दिन
के लिये छाप दी गई है। ३१ सब प्रकार
की कड़वाहट और प्रकोप और क्रोध, और
कलह, और निन्दा सब बैरभाव समेत
तुम से दूर की जाए। ३२ और एक दूसरे
पर कृपाल, और करुणामय हो, और जैसे
परमेश्वर ने मसीह में तुम्हारे अपराध
क्षमा किए, वैसे ही तुम भी एक दूसरे के
अपराध क्षमा करो॥

५ इसलिये प्रिय, बालकों की नाईं
परमेश्वर के सदृश्य बनो। २ और
प्रेम में चलो; जैसे मसीह ने भी तुम से
प्रेम किया; और हमारे लिये अपने आप
को सुखदायक सुगन्ध के लिये परमेश्वर के
आगे भेंट करके बलिदान कर दिया।
३ और जैसा पवित्र लोगों के योग्य है,
वैसा तुम में व्यभिचार, और किसी प्रकार
अशुद्ध काम, या लोभ की चर्चा तक न
हो। ४ और न निर्लज्जता, न मूढ़ता की
बातचीत की, न ठट्ठे की, क्योंकि ये बातें
सोहती नहीं, बरन धन्यवाद ही सुना
जाए। ५ क्योंकि तुम यह जानते हो, कि
किसी व्यभिचारी, या अशुद्ध जन, या
लोभी मनुष्य की, जो मूरत पूजनेवाले के
बराबर है, मसीह और परमेश्वर के
राज्य में मीरास नहीं। ६ कोई तुम्हें व्यर्थ
बातों से धोखा न दे; क्योंकि इन ही
कामों के कारण परमेश्वर का क्रोध आज्ञा
न माननेवालों पर भड़कता है। ७ इसलिये

* यू० इब्लीस।

* यू० में।

तुम उन के सहभागी न हो। ८ क्योंकि
तुम तो पहले अन्धकार थे परन्तु अब
प्रभु में ज्योति हो, सो ज्योति की सन्तान
की नाईं चलो। ९ (क्योंकि ज्योति * का
फल सब प्रकार की भलाई, और धार्मिकता,
और सत्य है)। १० और यह परखो,
कि प्रभु को क्या भाता है? ११ और
अन्धकार के निष्फल कामों मे सहभागी
न हो, बरन उन पर उलाहना दो।
१२ क्योंकि उन के गुप्त कामों की चर्चा
भी लाज की बात है। १३ पर जितने
कामो पर उलाहना दिया जाता है वे सब
ज्योति से प्रगट होते है, क्योंकि जो सब
कुछ को प्रगट करता है, वह ज्योति है।
१४ इस कारण वह कहता है, हे सोनेवाले
जाग और मुर्दों में से जी उठ; तो मसीह
की ज्योति तुझ पर चमकेगी॥

१५ इसलिये ध्यान से देखो, कि कैसी
चाल चलते हो; निर्बुद्धियों की नाईं नही
पर बुद्धिमानो की नाईं चलो। १६ और
अवसर को बहुमोल समझो, क्योंकि दिन
बुरे हैं। १७ इस कारण निर्बुद्धि न हो,
पर ध्यान से समझो, कि प्रभु की इच्छा
क्या है? १८ और दाखरस से मतवाले
न बनो, क्योंकि इस से लुचपन होता
है, पर आत्मा से परिपूर्ण होते जाओ।
१९ और आपस में भजन और स्तुतिगान
और आत्मिक गीत गाया करो, और अपने
अपने मन में प्रभु के साम्हने गाते और
कीर्त्तन करते रहो। २० और सदा सब
बातों के लिये हमारे प्रभु यीशु मसीह के
नाम से परमेश्वर पिता का धन्यवाद करते
रहो। २१ और मसीह के भय से एक
दूसरे के आधीन रहो॥

* किसी किसी लेख में 'आत्मा' शब्द आया है।

२२ हे पत्नियो, अपने अपने पति के
ऐसे आधीन रहो, जैसे प्रभु के। २३ क्योंकि
पति पत्नी का सिर है जैसे कि मसीह
कलीसिया का सिर है, और आप ही
देह का उद्धारकर्त्ता है। २४ पर जैसे
कलीसिया मसीह के आधीन है, वैसे ही
पत्नियां भी हर बात मे अपने अपने पति
के आधीन रहें। २५ हे पतियो, अपनी
अपनी पत्नी से प्रेम रखो, जैसा मसीह ने
भी कलीसिया से प्रेम करके अपने आप को
उसके लिये दे दिया। २६ कि उस को
वचन के द्वारा जल के स्नान से शुद्ध कर के
पवित्र बनाए। २७ और उसे एक ऐसी
तेजस्वी कलीसिया बनाकर अपने पास
खड़ी करे, जिस मे न कलंक, न झुर्री,
न कोई और ऐसी वस्तु हो, बरन पवित्र
और निर्दोष हो। २८ इसी प्रकार उचित
है, कि पति अपनी अपनी पत्नी से अपनी
देह के समान प्रेम रखे, जो अपनी पत्नी से
प्रेम रखता है, वह अपने आप से प्रेम
रखता है। २९ क्योंकि किसी ने कभी
अपने शरीर से बैर नही रखा बरन उसका
पालन-पोषण करता है, जैसा मसीह भी
कलीसिया के साथ करता है। ३० इस-
लिये कि हम उस की देह के अंग हैं।
३१ इस कारण मनुष्य माता पिता को
छोड़कर अपनी पत्नी से मिला रहेगा, और
वे दोनो एक तन होंगे। ३२ यह भेद तो
बड़ा है; पर मैं मसीह और कलीसिया के
विषय में कहता हूं। ३३ पर तुम में से हर
एक अपनी पत्नी से अपने समान प्रेम रखे,
और पत्नी भी अपने पति का भय माने॥

६ हे बालको, प्रभु में अपने माता-
पिता के आज्ञाकारी बनो, क्योंकि यह
उचित है। २ अपनी माता और पिता

का आदर कर (यह पहिली आज्ञा है, जिस के साथ प्रतिज्ञा भी है)। ३ कि तेरा भला हो, और तू धरती पर बहुत दिन जीवित रहे। ४ और हे बच्चेवालो अपने बच्चों को रिस न दिलाओ परन्तु प्रभु की शिक्षा, और चितावनी देते हुए, उन का पालन-पोषण करो॥

५ हे दासो, जो लोग शरीर के अनुसार तुम्हारे स्वामी हैं, अपने मन की सीधाई से डरते, और कांपते हुए, जैसे मसीह की, वैसे ही उन की भी आज्ञा मानो। ६ और मनुष्यों को प्रसन्न करनेवालो की नाईं दिखाने के लिये सेवा न करो, पर मसीह के दासों की नाईं मन से परमेश्वर की इच्छा पर चलो। ७ और उस सेवा को मनुष्यों की नहीं, परन्तु प्रभु की जानकर सुइच्छा से करो। ८ क्योंकि तुम जानते हो, कि जो कोई जैसा अच्छा काम करेगा, चाहे दास हो, चाहे स्वतंत्र, प्रभु से वैसा ही पाएगा। ९ और हे स्वामियो, तुम भी धमकियां छोड़कर उन के साथ वैसा ही व्यवहार करो, क्योंकि जानते हो, कि उन का और तुम्हारा दोनों का स्वामी स्वर्ग में है, और वह किसी का पक्ष नहीं करता॥

१० निदान, प्रभु में और उस की शक्ति के प्रभाव में बलवन्त बनो। ११ परमेश्वर के सारे हथियार बान्ध लो; कि तुम शैतान * की युक्तियों के साम्हने खड़े रह सको। १२ क्योंकि हमारा यह मल्लयुद्ध, लोहू और मांस से नहीं, परन्तु प्रधानों से और अधिकारियों से, और इस संसार के अन्धकार के हाकिमों से, और उस दुष्टता की आत्मिक सेनाओं से है जो आकाश में हैं। १३ इसलिये परमेश्वर के सारे हथियार बान्ध लो, कि तुम बुरे दिन में साम्हना कर सको, और सब कुछ पूरा करके स्थिर रह सको। १४ सो सत्य से अपनी कमर कसकर, और धार्मिकता की झिलम पहिन कर। १५ और पांवों में मेल के सुसमाचार की तैयारी के जूते पहिन कर। १६ और उन सब के साथ विश्वास की ढाल लेकर स्थिर रहो जिस से तुम उस दुष्ट के सब जलते हुए तीरों को बुझा सको। १७ और उद्धार का टोप, और आत्मा की तलवार जो परमेश्वर का वचन है, ले लो। १८ और हर समय और हर प्रकार से आत्मा में प्रार्थना, और बिनती करते रहो, और इसी लिये जागते रहो, कि सब पवित्र लोगों के लिये लगातार बिनती किया करो। १९ और मेरे लिये भी, कि मुझे बोलने के समय ऐसा प्रबल वचन दिया जाए, कि मैं हियाव से सुसमाचार का भेद बता सकूं जिस के लिये मैं जंजीर से जकड़ा हुआ राजदूत हूं। २० और यह भी कि मैं उस के विषय में जैसा मुझे चाहिए हियाव से बोलूं॥

२१ और तुखिकुस जो प्रिय भाई और प्रभु में विश्वासयोग्य सेवक है तुम्हें सब बातें बताएगा, कि तुम भी मेरी दशा जानो कि मैं कैसा रहता हूं। २२ उसे मैं ने तुम्हारे पास इसी लिये भेजा है, कि तुम हमारी दशा को जानो, और वह तुम्हारे मनों को शान्ति दे॥

२३ परमेश्वर पिता और प्रभु यीशु मसीह की ओर से भाइयों को शान्ति और विश्वास सहित प्रेम मिले। २४ जो हमारे प्रभु यीशु मसीह से सच्चा प्रेम रखते हैं, उन सब पर अनुग्रह होता रहे॥

* यू० इब्लीस।

# फिलिप्पियों के नाम पौलुस प्रेरित की पत्री

१ मसीह यीशु के दास पौलुस और
तीमुथियुस की ओर से सब पवित्र
लोगों के नाम, जो मसीह यीशु मे होकर
फिलिप्पी में रहते है, अध्यक्षो * और
सेवकों † समेत। २ हमारे पिता परमेश्वर
और प्रभु यीशु मसीह की ओर से तुम्हे
अनुग्रह और शान्ति मिलती रहे।।

३ मैं जब जब तुम्हें स्मरण करता हू,
तब तब अपने परमेश्वर का धन्यवाद
करता हूं। ४ और जब कभी तुम सब के
लिये बिनती करता हू, तो सदा आनन्द
के साथ बिनती करता हू। ५ इसलिये,
कि तुम पहिले दिन से लेकर आज तक
सुसमाचार के फैलाने में मेरे सहभागी
रहे हो। ६ और मुझे इस बात का
भरोसा है, कि जिस ने तुम मे अच्छा
काम आरम्भ किया है, वही उसे यीशु
मसीह के दिन तक पूरा करेगा। ७ उचित
है, कि मैं तुम सब के लिये ऐसा ही
विचार करूं क्योंकि तुम मेरे मन में आ
बसे हो, और मेरी कैद में और सुसमाचार
के लिये उत्तर और प्रमाण देने में तुम
सब मेरे साथ अनुग्रह में सहभागी हो।
८ इस में परमेश्वर मेरा गवाह है, कि
मैं मसीह यीशु की सी प्रीति करके तुम
सब की लालसा करता हूं। ९ और मैं
यह प्रार्थना करता हूं, कि तुम्हारा प्रेम,
ज्ञान और सब प्रकार के विवेक सहित और
भी बढ़ता जाए। १० यहां तक कि तुम
उत्तम से उत्तम बातों को प्रिय जानो,
और मसीह के दिन तक सच्चे बने रहो;
और ठोकर न खाओ। ११ और उस
धार्मिकता के फल से जो यीशु मसीह के
द्वारा होते है, भरपूर होते जाओ जिस से
परमेश्वर की महिमा और स्तुति होती
रहे।।

१२ हे भाइयो, मै चाहता हूं, कि तुम
यह जान लो, कि मुझ पर जो बीता है,
उस से सुसमाचार ही की बढ़ती हुई है।
१३ यहा तक कि कैसरी राज्य की सारी
पलटन और शेष सब लोगो में यह प्रगट
तो गया है कि मैं मसीह के लिये कैद
हू। १४ और प्रभु मे जो भाई है, उन
में से बहुधा मेरे कैद होने के कारण,
हियाव बान्ध कर, परमेश्वर का वचन
निधड़क सुनाने का और भी हियाव करते
है। १५ कितने तो डाह और झगडे के
कारण मसीह का प्रचार करते हैं और
कितने भली मनसा से। १६ कई एक
हो यह जान कर कि मै सुसमाचार के
लिये उत्तर देने को ठहराया गया हूं
प्रेम से प्रचार करते है। १७ और कई
एक तो सीधाई मे नही पर विरोध से
मसीह की कथा सुनाते हैं, यह समझ कर
कि मेरी कैद में मेरे लिये क्लेश उत्पन्न
करें। १८ सो क्या हुआ? केवल यह,
कि हर प्रकार से चाहे बहाने से, चाहे
सच्चाई से, मसीह की कथा सुनाई जाती
है, और मै इस से आनन्दित हूं, और
आनन्दित रहूंगा भी। १९ क्योंकि मैं
जानता हूं, कि तुम्हारी बिनती के द्वारा,
और यीशु मसीह की आत्मा के दान के

* या बिशपों।
† या डीकनों।

द्वारा, इस का प्रतिफल मेरा उद्धार होगा।
२० मैं तो यही हार्दिक लालसा और
आशा रखता हू, कि मैं किसी बात में
लज्जित न होऊ, पर जैसे मेरे प्रबल साहस
के कारण मसीह की बड़ाई मेरी देह के
द्वारा सदा होती रही है, वैसा ही अब
भी हो चाहे म जीवित रहू वा मर जाऊ।
२१ क्योंकि मेरे लिये जीवित रहना
मसीह है, और मर जाना लाभ है।
२२ पर यदि शरीर में जीवित रहना ही
मेरे काम के लिये लाभदायक है तो
में नही जानता, कि किस को चुनू।
२३ क्योंकि मैं दोनों के बीच अधर में
लटका हूं, जी तो चाहता है कि कूच
करके मसीह के पास जा रहूं, क्योंकि यह
बहुत ही अच्छा है। २४ परन्तु शरीर में
रहना तुम्हारे कारण और भी आवश्यक
है। २५ और इसलिये कि मुझे इस का
भरोसा है सो मैं जानता हूं कि मै जीवित
रहूंगा, बरन तुम सब के साथ रहूंगा जिस से
तुम विश्वास में दृढ़ होते जाओ और
उस में आनन्दित रहो। २६ और जो
घमण्ड तुम मेरे विषय में करते हो, वह
मेरे फिर तुम्हारे पास आने से मसीह
यीशु में अधिक बढ़ जाए। २७ केवल
इतना करो कि तुम्हारा चाल-चलन मसीह
के सुसमाचार के योग्य हो कि चाहे मैं
आकर तुम्हें देखू, चाहे न भी आऊ,
तुम्हारे विषय में यह सुनूं, कि तुम एक
ही आत्मा में स्थिर हो, और एक चित्त
होकर सुसमाचार के विश्वास के लिये
परिश्रम करते रहते हो। २८ और किसी
बात में विरोधियों से भय नहीं खाते?
यह उन के लिये विनाश का स्पष्ट चिन्ह
है, परन्तु तुम्हारे लिये उद्धार का, और
यह परमेश्वर की ओर से है। २९ क्योंकि
मसीह के कारण तुम पर यह अनुग्रह हुआ,
कि न केवल उस पर विश्वास करो पर
उसके लिये दुख भी उठाओ। ३० और
तुम्हे वैसा ही परिश्रम करना है, जैसा
तुम ने मुझे करते देखा है, और अब भी
सुनते हो, कि मैं वैसा ही करता हूं॥

२ सो यदि मसीह में कुछ शान्ति,
और प्रेम से ढाढ़स और आत्मा की
सहभागिता, और कुछ करुणा और दया
है। २ तो मेरा यह आनन्द पूरा करो
कि एक मन रहो और एक ही प्रेम, एक
ही चित्त, और एक ही मनसा रखो।
३ विरोध या झूठी बड़ाई के लिये कुछ
न करो पर दीनता से एक दूसरे को
अपने से अच्छा समझो। ४ हर एक
अपनी ही हित की नहीं, बरन दूसरों की
हित की भी चिन्ता करे। ५ जैसा मसीह
यीशु का स्वभाव था वैसा ही तुम्हारा भी
स्वभाव हो। ६ जिस ने परमेश्वर के
स्वरूप में होकर भी परमेश्वर के तुल्य
होने को अपने वश में रखने की वस्तु
न समझा। ७ बरन अपने आप को ऐसा
शून्य कर दिया, और दास का स्वरूप
धारण किया, और मनुष्य की समानता में
हो गया। ८ और मनुष्य के रूप में प्रगट
होकर अपने आप को दीन किया, और
यहा तक आज्ञाकारी रहा, कि मृत्यु, हा,
क्रूस की मृत्यु भी सह ली। ९ इस कारण
परमेश्वर ने उसको अति महान भी किया,
और उसको वह नाम दिया जो सब
नामों में श्रेष्ठ है। १० कि जो स्वर्ग में
और पृथ्वी पर और जो पृथ्वी के नीचे
हैं; वे सब यीशु के नाम पर घुटना टेकें।
११ और परमेश्वर पिता की महिमा के

लिये हर एक जीभ अंगीकार कर ले कि
यीशु मसीह ही प्रभु है ॥
१२ सो हे मेरे प्यारो, जिस प्रकार तुम
सदा से आज्ञा मानते आए हो, वैसे ही
अब भी न केवल मेरे साथ रहते हुए पर
विशेष करके अब मेरे दूर रहने पर भी
डरते और कापते हुए अपने अपने उद्धार
का कार्य्य पूरा करते जाओ। १३ क्योंकि
परमेश्वर ही है, जिस ने अपनी सुइच्छा
निमित्त तुम्हारे मन में इच्छा और काम,
दोनों बातों के करने का प्रभाव डाला है।
१४ सब काम बिना कुड़कुड़ाए और बिना
विवाद के किया करो। १५ ताकि तुम
निर्दोष और भोले होकर टेढ़े और हठीले
लोगों के बीच परमेश्वर के निष्कलङ्क
सन्तान बने रहो, (जिन के बीच में तुम
जीवन का वचन लिए हुए जगत में जलते
दीपकों की नाईं दिखाई देते हो)।
१६ कि मसीह के दिन मुझे घमण्ड करने
का कारण हो, कि न मेरा दौडना और
न मेरा परिश्रम करना व्यर्थ हुआ।
१७ और यदि मुझे तुम्हारे विश्वास के
बलिदान और सेवा के साथ अपना लोहू
भी बहाना पड़े तौभी मैं आनन्दित हूं,
और तुम सब के साथ आनन्द करता हूं।
१८ वैसे ही तुम भी आनन्दित हो, और
मेरे साथ आनन्द करो ॥
१९ मुझे प्रभु यीशु में आशा है, कि
मै तीमुथियुस को तुम्हारे पास तुरन्त
भेजूंगा, ताकि तुम्हारी दशा सुनकर मुझे
शान्ति मिले। २० क्योंकि मेरे पास ऐसे
स्वभाव का कोई नहीं, जो शुद्ध मन से
तुम्हारी चिन्ता करे। २१ क्योंकि सब
अपने स्वार्थ की खोज में रहते हैं, न कि
यीशु मसीह की। २२ पर उसको तो
तुम ने परखा और जान भी लिया है,
कि जैसा पुत्र पिता के साथ करता है,
वैसा ही उस ने सुसमाचार के फैलाने में
मेरे साथ परिश्रम किया। २३ सो मुझे
आशा है, कि ज्यों ही मुझे जान पड़ेगा
कि मेरी क्या दशा होगी, त्यो ही मै उसे
तुरन्त भेज दूगा। २४ और मुझे प्रभु में
भरोसा है, कि मैं आप भी शीघ्र आऊंगा।
२५ पर मै ने इपफ्रुदीतुस को जो मेरा
भाई, और सहकर्मी और सगी योद्धा और
तुम्हारा दूत, और आवश्यक बातों में
मेरी सेवा टहल करनेवाला है, तुम्हारे
पास भेजना अवश्य समझा। २६ क्योकि
उसका मन तुम सब में लगा हुआ था, इस
कारण वह व्याकुल रहता था क्योंकि
तुम ने उस की बीमारी का हाल सुना था।
२७ और निश्चय वह बीमार तो हो गया
था, यहा तक कि मरने पर था, परन्तु
परमेश्वर ने उस पर दया की; और
केवल उस ही पर नही, पर मुझ पर भी,
कि मुझे शोक पर शोक न हो। २८ इस-
लिये मै ने उसे भेजने का और भी यत्न
किया कि तुम उस से फिर भेंट करके
आनन्दित हो जाओ और मेरा भी शोक
घट जाए। २९ इसलिये तुम प्रभु मे
उस से बहुत आनन्द के साथ भेंट करना,
और ऐसों का आदर किया करना।
३० क्योंकि वह मसीह के काम के लिये
अपने प्राणों पर जोखिम उठाकर मरने
के निकट हो गया था, ताकि जो घटी
तुम्हारी ओर से मेरी सेवा में हुई, उसे
पूरा करे ॥

३ निदान, हे मेरे भाइयो, प्रभु में
आनन्दित रहो: वे ही बातें तुम को
बार बार लिखने में मुझे तो कुछ कष्ट
नहीं होता, और इस में तुम्हारी कुशलता

है। २ कुत्तों से चौकस रहो, उन बुरे
काम करनेवालों से चौकस रहो, उन काट
कूट करनेवालो से चौकस रहो। ३ क्योंकि
खतनावाले तो हम ही हैं जो परमेश्वर
के आत्मा की अगुआई से उपासना करते
हैं, और मसीह यीशु पर घमण्ड करते है,
और शरीर पर भरोसा नहीं रखते।
४ पर मै तो शरीर पर भी भरोसा रख
सकता हूं यदि किसी और को शरीर पर
भरोसा रखने का विचार हो, तो मैं उस
से भी बढ़कर रख सकता हूं। ५ आठवें
दिन मेरा खतना हुआ, इस्राएल के वंश,
और बिन्यामीन के गोत्र का हू; इब्रानियों
का इब्रानी हूं; *व्यवस्था के विषय में यदि*
कहो तो फरीसी हूं। ६ उत्साह के विषय में
यदि कहो तो कलीसिया का सतानेवाला,
और व्यवस्था की धार्मिकता के विषय में
यदि कहो तो निर्दोष था। ७ परन्तु जो
जो बातें मेरे लाभ की थी, उन्ही को
मैं ने मसीह के कारण हानि समझ लिया
है। ८ बरन में अपने प्रभु मसीह यीशु
की पहिचान की उत्तमता के कारण सब
बातों को हानि समझता हूं: जिस के
कारण मैं ने सब वस्तुओं की हानि उठाई,
और उन्हे कूड़ा समझता हू, जिस से मैं
मसीह को प्राप्त करूं। ९ और उस में
पाया जाऊं; न कि अपनी उस धार्मिकता
के साथ, जो व्यवस्था से है, बरन उस
धार्मिकता के साथ जो मसीह पर विश्वास
करने के कारण है, और परमेश्वर की
ओर से विश्वास करने पर मिलती है।
१० और मैं उसको और उसके मृत्युञ्जय
की सामर्थ को, और उसके साथ दुखों में
सहभागी होने के मर्म को जानू, और
उस की मृत्यु की समानता को प्राप्त करूं।
११ ताकि मैं किसी भी रीति से मरे हुओं
में से जी उठने के पद तक पहुंचूं। १२ यह
मतलब नहीं, कि मैं पा चुका हूं, या सिद्ध
हो चुका हूं. पर उस पदार्थ को पकड़ने
के लिये दौड़ा चला जाता हूं, जिस के लिये
मसीह यीशु ने मुझे पकड़ा था। १३ हे
भाइयो, मेरी भावना यह नही कि मैं
पकड़ चुका हू: परन्तु केवल यह एक
काम करता हू, कि जो बातें पीछे रह
गई हैं उन को भूल कर, आगे की बातों की
ओर बढ़ता हुआ। १४ निशाने की ओर
दौड़ा चला जाता हूं, ताकि वह इनाम पाऊं,
जिस के लिये परमेश्वर ने मुझे मसीह
यीशु में ऊपर बुलाया है। १५ सो हम
में से जितने सिद्ध है, *यही विचार रखें,*
और यदि किसी बात में तुम्हारा और ही
विचार हो तो परमेश्वर उसे भी तुम पर
प्रगट कर देगा। १६ सो जहा तक हम
पहुचे हैं, उसी के अनुसार चलें॥

१७ हे भाइयो, तुम सब मिलकर मेरी सी
चाल चलो, और उन्हें पहिचान रखो, जो
इस रीति पर चलते है जिस का उदाहरण
तुम हम मे पाते हो। १८ क्योंकि बहुतेरे
ऐसी चाल चलते है, जिन की चर्चा मैं ने
तुम से बार बार किया है, और अब भी
रो रोकर कहता हू, कि वे अपनी चाल-
चलन से मसीह के क्रूस के बैरी हैं।
१९ उन का अन्त विनाश है, उन का ईश्वर
पेट है, वे अपनी लज्जा की बातों पर
घमण्ड करते हैं, और पृथ्वी की वस्तुओं
पर मन लगाए रहते हैं। २० पर हमारा
स्वदेश स्वर्ग पर है; और हम एक उद्धार-
कर्त्ता प्रभु यीशु मसीह के वहां से आन
की बाट जोह रहे हैं। २१ वह अपनी
शक्ति के उस प्रभाव के अनुसार जिस के
द्वारा वह सब वस्तुओं को अपने वश में
कर सकता है, हमारी दीन-हीन देह का

रूप बदलकर, अपनी महिमा की देह के अनुकूल बना देगा ॥

४ इसलिये हे मेरे प्रिय भाइयो, जिन में मेरा जी लगा रहता है जो मेरे आनन्द और मुकुट हो, हे प्रिय भाइयो, प्रभु में इसी प्रकार स्थिर रहो ॥

२ मैं यूओदिया को भी समझाता हूं,
और सुन्तुखे को भी, कि वे प्रभु में एक
मन रहें। ३ और हे सच्चे सहकर्मी मैं
तुझ से भी बिनती करता हूं, कि तू उन
स्त्रियों की सहायता कर, क्योंकि उन्हों ने
मेरे साथ सुसमाचार फैलाने में, क्लेमेंस
और मेरे उन और सहकर्मियों समेत
परिश्रम किया, जिन के नाम जीवन की
पुस्तक में लिखे हुए हैं ॥

४ प्रभु में सदा आनन्दित रहो; मैं फिर
कहता हूं, आनन्दित रहो। ५ तुम्हारी
कोमलता सब मनुष्यों पर प्रगट हो:
प्रभु निकट है। ६ किसी भी बात की
चिन्ता मत करो : परन्तु हर एक बात में
तुम्हारे निवेदन, प्रार्थना और बिनती के
द्वारा धन्यवाद के साथ परमेश्वर के सम्मुख
उपस्थित किए जाएं। ७ तब परमेश्वर की
शान्ति, जो समझ से बिलकुल परे है,
तुम्हारे हृदय और तुम्हारे विचारों को
मसीह यीशु में सुरक्षित रखेगी ॥

८ निदान, हे भाइयो, जो जो बातें सत्य
हैं, और जो जो बातें आदरनीय है, और
जो जो बातें उचित हैं, और जो जो बातें
पवित्र हैं, और जो जो बातें सुहावनी है,
और जो जो बातें मनभावनी * है, निदान,
जो जो सद्गुण और प्रशंसा की बातें हैं
उन्ही पर ध्यान लगाया करो। ९ जो बातें
तुम ने मुझ से सीखीं, और ग्रहण कीं,
और सुनीं, और मुझ में देखीं, उन्ही का
पालन किया करो, तब परमेश्वर जो शान्ति
का सोता है तुम्हारे साथ रहेगा ॥

१० मैं प्रभु में बहुत आनन्दित हूं कि
अब इतने दिनों के बाद तुम्हारा विचार
मेरे विषय में फिर जागृत हुआ है, निश्चय
तुम्हें आरम्भ में भी इस का विचार था,
पर तुम्हें अवसर न मिला। ११ यह नहीं
कि मैं अपनी घटी के कारण यह कहता
हूं; क्योंकि मैं ने यह सीखा है कि जिस
दशा में हूं, उसी में सन्तोष करूं। १२ मैं
दीन होना भी जानता हूं और बढ़ना भी
जानता हूं : हर एक बात और सब
दशाओं में मैं ने तृप्त होना, भूखा रहना,
और बढना-घटना सीखा है। १३ जो मुझे
सामर्थ देता है उस में मैं सब कुछ कर
सकता हूं। १४ तौभी तुम ने भला किया,
कि मेरे क्लेश में मेरे सहभागी हुए।
१५ और हे फिलिप्पियो, तुम आप भी
जानते हो, कि सुसमाचार प्रचार के
आरम्भ में जब मैं ने मकिदुनिया से कूच
किया तब तुम्हें छोड़ और किसी मण्डली
ने लेने देने के विषय में मेरी सहायता
नहीं की। १६ इसी प्रकार जब मैं
थिस्सलुनीके में था, तब भी तुम ने मेरी
घटी पूरी करने के लिये एक बार क्या
बरन दो बार कुछ भेजा था। १७ यह
नहीं कि मैं दान चाहता हूं परन्तु मैं ऐसा
फल चाहता हूं, जो तुम्हारे लाभ के लिये
बढ़ता जाए। १८ मेरे पास सब कुछ है,
बरन बहुतायत से भी है : जो वस्तुएं तुम ने
इपफ्रुदीतुस के हाथ से भेजी थी उन्हें
पाकर मैं तृप्त हो गया हूं, वह तो सुगन्ध
और ग्रहण करने के योग्य बलिदान है,
जो परमेश्वर को भाता है। १९ और मेरा
परमेश्वर भी अपने उस धन के अनुसार

* या सुख्यात।

जो महिमा सहित मसीह यीशु में है तुम्हारी
हर एक घटी को पूरी करेगा। २० हमारे
परमेश्वर और पिता की महिमा युगानुयुग
होती रहे। आमीन॥

२१ हर एक पवित्र जन को जो यीशु
मसीह में है नमस्कार कहो। जो भाई
मेरे साथ हैं, तुम्हें नमस्कार कहते हैं।
२२ सब पवित्र लोग, विशेष करके जो
कैसर के घराने के हैं तुम को नमस्कार
कहते हैं॥

२३ हमारे प्रभु यीशु मसीह का अनुग्रह
तुम्हारी आत्मा के साथ रहे॥

---

# कुलुस्सियों के नाम पौलुस प्रेरित की पत्री

१ पौलुस की ओर से, जो परमेश्वर
की इच्छा से मसीह यीशु का प्रेरित
है, और भाई तीमुथियुस की ओर से।
२ मसीह मे उन पवित्र और विश्वासी
भाइयो के नाम जो कुलुस्से मे रहते है॥

हमारे पिता परमेश्वर की ओर से तुम्हें
अनुग्रह और शान्ति प्राप्त होती रहे॥

३ हम तुम्हारे लिये नित प्रार्थना करके
अपने प्रभु यीशु मसीह के पिता अर्थात्
परमेश्वर का धन्यवाद करते हैं। ४ क्योंकि
हम ने सुना है, कि मसीह यीशु पर तुम्हारा
विश्वास है, और सब पवित्र लोगों से प्रेम
रखते हो। ५ उस आशा की हुई वस्तु
के कारण जो तुम्हारे लिये स्वर्ग में रखी
हुई है, जिस का वर्णन तुम उस सुसमाचार
के सत्य वचन मे सुन चुके हो। ६ जो
तुम्हारे पास पहुंचा है और जैसा जगत में
भी फल लाता, और बढ़ता जाता है;
अर्थात् जिस दिन से तुम ने उस को सुना,
और सच्चाई से परमेश्वर का अनुग्रह
पहिचाना है, तुम में भी ऐसा ही करता
है। ७ उसी की शिक्षा तुम ने हमारे प्रिय
सहकर्मी इपफ्रास से पाई, जो हमारे लिये
मसीह का विश्वासयोग्य सेवक है।
८ उसी ने तुम्हारे प्रेम को जो आत्मा में है
हम पर प्रगट किया॥

९ इसी लिये जिस दिन से यह सुना
है, हम भी तुम्हारे लिये यह प्रार्थना करने
और बिनती करने से नही चूकते कि तुम
सारे आत्मिक ज्ञान और समझ सहित
परमेश्वर की इच्छा की पहिचान में
परिपूर्ण हो जाओ। १० ताकि तुम्हारा
चाल-चलन प्रभु के योग्य हो, और वह सब
प्रकार से प्रसन्न हो और तुम में हर प्रकार
के भले कामों का फल लगे, और परमेश्वर
की पहिचान में बढ़ते जाओ। ११ और
उस की महिमा की शक्ति के अनुसार सब
प्रकार की सामर्थ से बलवन्त होते जाओ,
यहां तक कि आनन्द के साथ हर प्रकार से
धीरज और सहनशीलता दिखा सको।
१२ और पिता का धन्यवाद करते रहो,
जिस ने हमें इस योग्य बनाया कि ज्योति में
पवित्र लोगों के साथ मीरास में समभागी
हों। १३ उसी ने हमें अन्धकार के वश से
छुड़ाकर अपने प्रिय पुत्र के राज्य में
प्रवेश कराया। १४ जिस में हमें छुटकारा

अर्थात् पापो की क्षमा प्राप्त होती है।
१५ वह तो अदृश्य परमेश्वर का प्रति-
रूप और सारी सृष्टि में पहिलौठा है।
१६ क्योंकि उसी मे सारी वस्तुओं की
सृष्टि हुई, स्वर्ग की हो अथवा पृथ्वी की,
देखी या अनदेखी, क्या सिंहासन, क्या
प्रभुताएं, क्या प्रधानताएं, क्या अधिकार,
सारी वस्तुएं उसी के द्वारा और उसी के
लिये सृजी गई हैं। १७ और वही सब
वस्तुओ मे प्रथम है, और सब वस्तुएं
उसी में स्थिर रहती हैं। १८ और वही
देह, अर्थात् कलीसिया का सिर है; वही
आदि है और मरे हुओं में से जी उठने-
वालों मे पहिलौठा कि सब बातो मे वही
प्रधान ठहरे। १९ क्योंकि पिता की
प्रसन्नता इसी में है कि उस मे सारी परि-
पूर्णता वास करे। २० और उसके क्रूस
पर बहे हुए लोहू के द्वारा मेल मिलाप
करके, सब वस्तुओ का उसी के द्वारा से
अपने साथ मेल कर ले चाहे वे पृथ्वी पर
की हों, चाहे स्वर्ग में की। २१ और उस ने
अब उसकी शारीरिक देह मे मृत्यु के द्वारा
तुम्हारा भी मेल कर लिया जो पहिले
निकाले हुए थे और बुरे कामों के कारण
मन से बैरी थे। २२ ताकि तुम्हे अपने
सम्मुख पवित्र और निष्कलंक, और निर्दोष
बनाकर उपस्थित करे। २३ यदि तुम
विश्वास की नेव पर दृढ़ बने रहो, और
उस सुसमाचार की आशा को जिसे तुम ने
सुना है न छोड़ो, जिस का प्रचार आकाश
के नीचे की सारी सृष्टि में किया गया;
और जिस का मैं पौलुस सेवक बना॥
२४ अब मैं उन दुखों के कारण आनन्द
करता हूं, जो तुम्हारे लिये उठाता हूं,
और मसीह के क्लेशों की घटी उस की
देह के लिये, अर्थात् कलीसिया के लिये,
अपने शरीर में पूरी किए देता हूं।
२५ जिस का मैं परमेश्वर के उस प्रबन्ध के
अनुसार सेवक बना, जो तुम्हारे लिये मुझे
सौपा गया, ताकि मै परमेश्वर के वचन
को पूरा पूरा प्रचार करूं। २६ अर्थात्
उस भेद को जो समयो और पीढ़ियों से
गुप्त रहा, परन्तु अब उसके उन पवित्र
लोगों पर प्रगट हुआ है। २७ जिन पर
परमेश्वर ने प्रगट करना चाहा, कि उन्हे
ज्ञात हो कि अन्यजातियो में उस भेद की
महिमा का मूल्य क्या है? और वह यह है,
कि मसीह जो महिमा की आशा है तुम में
रहता है। २८ जिस का प्रचार करके
हम हर एक मनुष्य को जता देते हैं और
सारे ज्ञान से हर एक मनुष्य को सिखाते
हैं, कि हम हर एक व्यक्ति को मसीह में
सिद्ध करके उपस्थित करें। २९ और इसी
के लिये मैं उस की उस शक्ति के अनुसार
जो मुझ में सामर्थ के साथ प्रभाव
डालती है तन मन लगाकर परिश्रम भी
करता हू।

२ मैं चाहता हूं कि तुम जान
लो, कि तुम्हारे और उन के जो
लौदीकिया में हैं, और उन सब के लिये
जिन्हों ने मेरा शारीरिक मुह नही देखा मैं
कैसा परिश्रम करता हू। २ ताकि उन के
मनों में शान्ति हो और वे प्रेम से आपस में
गठे रहें, और वे पूरी समझ का सारा
धन प्राप्त करें, और परमेश्वर पिता के
भेद को अर्थात् मसीह को पहचान लें।
३ जिस में बुद्धि और ज्ञान से सारे
भण्डार * छिपे हुए हैं। ४ यह मैं इस-
लिये कहता हूं, कि कोई मनुष्य तुम्हें
लुभानेवाली बातों से धोखा न दे।

* या धन।

५ क्योंकि मैं यदि शरीर के भाव से तुम से दूर हूं, तौभी आत्मिक भाव से तुम्हारे निकट हूं, और तुम्हारे विधि-अनुसार चरित्र और तुम्हारे विश्वास की जो मसीह में है दृढ़ता देखकर प्रसन्न होता हू ॥

६ सो जैसे तुम ने मसीह यीशु को प्रभु करके ग्रहण कर लिया है, वैसे ही उसी मे चलते रहो।
७ और उसी मे जड पकडते और बढते जाओ, और जैसे तुम सिखाए गए वैसे ही विश्वास मे दृढ होते जाओ, और अत्यन्त धन्यवाद करते रहो ॥

८ चौकस रहो कि कोई तुम्हें उस तत्व-ज्ञान और व्यर्थ धोखे के द्वारा अहेर * न कर ले, जो मनुष्यो के परम्पराई मत और संसार की आदि शिक्षा के अनुसार है, पर मसीह के अनुसार नही।
९ क्योंकि उस में ईश्वरत्व की सारी परिपूर्णता सदेह वास करती है।
१० और तुम उसी मे भरपूर हो गए हो जो सारी प्रधानता और अधिकार का शिरोमणि है।
११ उसी में तुम्हारा ऐसा खतना हुआ है, जो हाथ से नही होता, अर्थात् मसीह का खतना, जिस से शारीरिक देह उतार दी जाती है।
१२ और उसी के साथ बपतिस्मा में गाड़े गए, और उसी में परमेश्वर की शक्ति पर विश्वास करके, जिस ने उस को मरे हुओं में से जिलाया, उसके साथ जी भी उठे।
१३ और उस ने तुम्हें भी, जो अपने अपराधों, और अपने शरीर की खतनारहित दशा में मुर्दा थे, उसके साथ जिलाया, और हमारे सब अपराधो को क्षमा किया।
१४ और विधियो का वह लेख जो हमारे नाम पर, और हमारे विरोध में था मिटा डाला; और उस को क्रूस पर कीलों से जड़कर साम्हने से हटा दिया है।
१५ और उस ने प्रधानताओ और अधिकारों को अपने ऊपर से उतार कर उन का खुल्लमखुल्ला तमाशा बनाया और क्रूस के कारण उन पर जय-जय-कार की ध्वनि सुनाई ॥

१६ इसलिये खाने पीने या पर्ब्ब या नए चान्द, या सब्तो के विषय में तुम्हारा कोई फैसला न करे।
१७ क्योंकि ये सब आनेवाली बातो की छाया हैं, पर मूल * वस्तुए मसीह की हैं।
१८ कोई मनुष्य दीनता और स्वर्गदूतो की पूजा करके तुम्हे दौड के प्रतिफल से वचित न करे। ऐसा मनुष्य देखी हुई बातो में लगा रहता है और अपनी शारीरिक समझ पर व्यर्थ फूलता है।
१९ और उस शिरोमणि को पकड़े नही रहता जिस से सारी देह जोड़ों और पट्ठों के द्वारा पालन-पोषण पाकर और एक साथ गठकर, परमेश्वर की ओर से बढती जाती है ॥

२० जब कि तुम मसीह के साथ संसार की आदि शिक्षा की ओर से मर गए हो, तो फिर उन के समान जो संसार में जीवन बिताते हैं मनुष्यो की आज्ञाओं और शिक्षानुसार
२१ और ऐसी विधियों के वश में क्यों रहते हो ? कि यह न छूना, उसे न चखना, और उसे हाथ न लगाना।
२२ (क्योकि ये सब वस्तु काम में लाते लाते नाश हो जाएंगी)।
२३ इन विधियों में अपनी इच्छा के अनुसार गढ़ी हुई भक्ति की रीति, और दीनता, और शारीरिक योगाभ्यास के भाव से ज्ञान का नाम तो है, परन्तु शारीरिक लालसाओं के रोकने में इन से कुछ भी लाभ नहीं होता ॥

* या लूट न लें।

* यू० देह।

३ सो जब तुम मसीह के साथ
जिलाए गए, तो स्वर्गीय वस्तुओं की
खोज में रहो, जहा मसीह वर्तमान है और
परमेश्वर के दहिनी ओर बैठा है।
२ पृथ्वी पर की नही परन्तु स्वर्गीय
वस्तुओं पर ध्यान लगाओ। ३ क्योंकि
तुम तो मर गए, और तुम्हारा जीवन
मसीह के साथ परमेश्वर में छिपा हुआ
है। ४ जब मसीह जो हमारा जीवन है,
प्रगट होगा, तब तुम भी उसके साथ महिमा
सहित प्रगट किए जाओगे॥

५ इसलिये अपने उन अंगो को मार
डालो, जो पृथ्वी पर है, अर्थात् व्यभिचार,
अशुद्धता, दुष्कामना, बुरी लालसा और
लोभ को जो मूर्त्ति पूजा के बराबर है *।
६ इन ही के कारण परमेश्वर का प्रकोप
आज्ञा न माननेवालों पर पडता है।
७ और तुम भी, जब इन बुराइयों में
जीवन बिताते थे, तो इन्ही के अनुसार
चलते थे। ८ पर अब तुम भी इन सब को
अर्थात् क्रोध, रोष, बैरभाव, निन्दा और
मुह से गालिया बकना ये सब बाते छोड़
दो। ९ एक दूसरे से झूठ मत बोलो
क्योंकि तुम ने पुराने मनुष्यत्व को उसके
कामों समेत उतार डाला है। १० और
नए मनुष्यत्व को पहिन लिया है जो
अपने सृजनहार के स्वरूप के अनुसार ज्ञान
प्राप्त करने के लिये नया बनता जाता
है। ११ उस में न तो यूनानी रहा, न
यहूदी, न खतना, न खतनारहित, न
जङ्गली, न स्कूती, न दास और न स्वतंत्र :
केवल मसीह सब कुछ और सब में है॥

१२ इसलिये परमेश्वर के चुने हुओं
की नाईं जो पवित्र और प्रिय हैं, बड़ी
करुणा, और भलाई, और दीनता, और
नम्रता, और सहनशीलता धारण करो।
१३ और यदि किसी को किसी पर दोष
देने का कोई कारण हो, तो एक दूसरे
की सह लो, और एक दूसरे के अपराध
क्षमा करो. जैसे प्रभु ने तुम्हारे अपराध
क्षमा किए, वैसे ही तुम भी करो।
१४ और इन सब के ऊपर प्रेम को जो
सिद्धता का कटिबन्ध है बान्ध लो।
१५ और मसीह की शान्ति जिस के लिये
तुम एक देह होकर बुलाए भी गए हो,
तुम्हारे हृदय मे राज्य करे, और तुम
धन्यवादी बने रहो। १६ मसीह के वचन
को अपने हृदय मे अधिकाई से बसने दो;
और सिद्ध ज्ञान सहित एक दूसरे को
सिखाओ, और चिताओ, और अपने अपने
मन में अनुग्रह के साथ परमेश्वर के लिये
भजन और स्तुतिगान और आत्मिक गीत
गाओ। १७ और वचन से या काम से
जो कुछ भी करो सब प्रभु यीशु के नाम से
करो, और उसके द्वारा परमेश्वर पिता का
धन्यवाद करो॥

१८ हे पत्नियो, जैसा प्रभु में उचित है,
वैसा ही अपने अपने पति के आधीन रहो।
१९ हे पतियो, अपनी अपनी पत्नी से
प्रेम रखो, और उन से कठोरता न करो।
२० हे बालको, सब बातो में अपने अपने
माता-पिता की आज्ञा का पालन करो,
क्योंकि प्रभु इस से प्रसन्न होता है।
२१ हे बच्चेवालो, अपने बालको को
तग न करो, न हो कि उन का साहस टूट
जाए। २२ हे सेवको, जो शरीर के
अनुसार तुम्हारे स्वामी हैं, सब बातो में
उन की आज्ञा का पालन करो, मनुष्यों
को प्रसन्न करनेवालो की नाईं दिखाने के
लिये नही, परन्तु मन की सीधाई और

* या मूरतपूजा है।

परमेश्वर के भय से। २३ श्रौर जो कुछ
तुम करते हो, तन मन से करो, यह समझ-
कर कि मनुष्यो के लिये नही परन्तु प्रभु
के लिये करते हो। २४ क्योकि तुम
जानते हो कि तुम्हे इस के बदले प्रभु से
मीरास मिलेगी तुम प्रभु मसीह की सेवा
करते हो। २५ क्योंकि जो बुरा करता
है, वह अपनी बुराई का फल पाएगा;
वहा किसी का पक्षपात नही।

४ हे स्वामियो, अपने अपने दासो के
साथ न्याय और ठीक ठीक व्यवहार
करो, यह समझकर कि स्वर्ग मे तुम्हारा
भी एक स्वामी है॥

२ प्रार्थना मे लगे रहो, और धन्यवाद
के साथ उस मे जागृत रहो। ३ और
इस के साथ ही साथ हमारे लिये भी
प्रार्थना करते रहो, कि परमेश्वर हमारे
लिये वचन सुनाने का ऐसा द्वार खोल दे,
कि हम मसीह के उस भेद का वर्णन कर
सके जिस के कारण मैं कैद में हू। ४ और
उसे ऐसा प्रगट करू, जैसा मुझे करना
उचित है। ५ अवसर को बहुमूल्य समझ-
कर बाहरवालो के साथ बुद्धिमानी से
बर्ताव करो। ६ तुम्हारा वचन सदा
अनुग्रह सहित और सलोना हो, कि तुम्हे
हर मनुष्य को उचित रीति से उत्तर
देना आ जाए॥

७ प्रिय भाई और विश्वासयोग्य सेवक,
तुखिकुस जो प्रभु में मेरा सहकर्मी है,
मेरी सब बाते तुम्हे बता देगा। ८ उसे
मैं ने इसलिये तुम्हारे पास भेजा है, कि
तुम्हें हमारी दशा मालूम हो जाए और
वह तुम्हारे हृदयों को शान्ति दे। ९ और
उसके साथ उनेसिमुस को भी भेजा है जो
विश्वासयोग्य और प्रिय भाई और तुम
ही मे से है, ये तुम्हे यहा की सारी बातें
बता देंगे॥

१० अरिस्तर्खुस जो मेरे साथ कैदी है,
और मरकुस जो बरनबा का भाई लगता
है (जिस के विषय में तुम ने आज्ञा पाई
थी कि यदि वह तुम्हारे पास आए, तो
उस से अच्छी तरह व्यवहार करना।)
११ और यीशु जो यूस्तुस कहलाता है,
तुम्हे नमस्कार कहते हैं। खतना किए हुए
लोगो मे से केवल ये ही परमेश्वर के
राज्य के लिये मेरे सहकर्मी और मेरी
शान्ति का कारण रहे हैं। १२ इपफ्रास
जो तुम में से है, और मसीह यीशु का
दास है, तुम से नमस्कार कहता है और
सदा तुम्हारे लिये प्रार्थनाओ मे प्रयत्न
करता है, ताकि तुम सिद्ध होकर पूर्ण
विश्वास के साथ परमेश्वर की इच्छा पर
स्थिर रहो। १३ मैं उसका गवाह हू,
कि वह तुम्हारे लिये और लौदीकिया और
हियरापुलिसवालों के लिये बडा यत्न
करता रहता है। १४ प्रिय वैद्य लूका और
देमास का तुम्हे नमस्कार। १५ लौदीकिया
के भाइयो को और नुमफास और उन के
घर की कलीसिया को नमस्कार कहना।
१६ और जब यह पत्र तुम्हारे यहां पढ़
लिया जाए, तो ऐसा करना कि लौदीकिया
की कलीसिया मे भी पढ़ा जाए, और वह
पत्र जो लौदीकिया से आए उसे तुम भी
पढ़ना। १७ फिर अर्खिप्पुस से कहना कि
जो सेवा प्रभु में तुझे सौपी गई है, उसे
सावधानी के साथ पूरी करना॥

१८ मुझ पौलुस का अपने हाथ से
लिखा हुआ नमस्कार। मेरी जजीरो को
स्मरण रखना; तुम पर अनुग्रह होता रहे।
आमीन॥

# थिस्सलुनीकियों के नाम पौलुस प्रेरित की पहिली पत्री

१ पौलुस और सिलवानुस और तीमु-
थियुस की ओर से थिस्सलुनीकियो
की कलीसिया के नाम जो परमेश्वर पिता
और प्रभु यीशु मसीह मे है ।।
अनुग्रह और शान्ति तुम्हे मिलती रहे ।।
२ हम अपनी प्रार्थनाओ मे तुम्हे
स्मरण करते और सदा तुम सब के
विषय मे परमेश्वर का धन्यवाद करते हैं।
३ और अपने परमेश्वर और पिता के
साम्हने तुम्हारे विश्वास के काम, और
प्रेम का परिश्रम, और हमारे प्रभु यीशु
मसीह मे आशा की धीरता को, लगातार
स्मरण करते हैं। ४ और हे भाइयो,
परमेश्वर के प्रिय लोगो हम जानते है, कि
तुम चुने हुए हो। ५ क्योंकि हमारा
सुसमाचार तुम्हारे पास न केवल वचन
मात्र ही मे बरन सामर्थ और पवित्र
आत्मा, और बडे निश्चय के साथ पहुचा
है; जैसा तुम जानते हो, कि हम तुम्हारे
लिये तुम मे कैसे बन गए थे। ६ और
तुम बड़े क्लेश मे पवित्र आत्मा के आनन्द
के साथ वचन को मानकर हमारी और
प्रभु की सी चाल चलने लगे। ७ यहां
तक कि मकिदुनिया और अखया के सब
विश्वासियों के लिये तुम आदर्श बने।
८ क्योंकि तुम्हारे यहां से न केवल
मकिदुनिया और अखया में प्रभु का वचन
सुनाया गया, पर तुम्हारे विश्वास की जो
परमेश्वर पर है, हर जगह ऐसी चर्चा
फैल गई है, कि हमे कहने की आवश्यकता
ही नही। ९ क्योंकि वे आप ही हमारे
विषय मे बताते है कि तुम्हारे पास हमारा
आना कैसा हुआ, और तुम क्योकर
मूरतो से परमेश्वर की ओर फिरे ताकि
जीवते और सच्चे परमेश्वर की सेवा करो।
१० और उसके पुत्र के स्वर्ग पर से आने
की बाट जोहते रहो जिसे उस ने मरे
हुओ में से जिलाया, अर्थात् यीशु की, जो
हमे आनेवाले प्रकोप से बचाता है ।।

२ हे भाइयो, तुम आप ही जानते
हो कि हमारा तुम्हारे पास आना
व्यर्थ न हुआ। २ बरन तुम आप ही
जानते हो, कि पहिले पहिल फिलिप्पी में
दुख उठाने और उपद्रव सहने पर भी
हमारे परमेश्वर ने हमे ऐसा हियाव दिया,
कि हम परमेश्वर का सुसमाचार भारी
विरोधो के होते हुए भी तुम्हें सुनाए।
३ क्योकि हमारा उपदेश न भ्रम से है
और न अशुद्धता से, और न छल के साथ
है। ४ पर जैसा परमेश्वर ने हमें योग्य
ठहराकर सुसमाचार सौंपा, हम वैसा ही
वर्णन करते हैं; और इस में मनुष्यों को
नही, परन्तु परमेश्वर को, जो हमारे
मनो को जांचता है, प्रसन्न करते हैं।
५ क्योकि तुम जानते हो, कि हम न तो
कभी लल्लोपत्तो की बातें किया करते थे,
और न लोभ के लिये बहाना करते थे,
परमेश्वर गवाह है। ६ और यद्यपि हम
मसीह के प्रेरित होने के कारण तुम पर

बोझ डाल सकते थे, तौभी हम मनुष्यों से
आदर नही चाहते थे, और न तुम से,
न और किसी से। ७ परन्तु जिस तरह
माता अपने बालकों का पालन-पोषण
करती है, वैसे ही हम ने भी तुम्हारे
बीच मे रहकर कोमलता दिखाई है।
८ और वैसे ही हम तुम्हारी लालसा
करते हुए, न केवल परमेश्वर का
सुसमाचार, पर अपना अपना प्राण भी तुम्हे
देने को तैयार थे, इसलिये कि तुम हमारे
प्यारे हो गए थे। ९ क्योंकि, हे भाइयो,
तुम हमारे परिश्रम और कष्ट को स्मरण
रखते हो, कि हम ने इसलिये रात दिन
काम धन्धा करते हुए तुम मे परमेश्वर का
सुसमाचार प्रचार किया, कि तुम मे से
किसी पर भार न हो। १० तुम आप ही
गवाह हो और परमेश्वर भी, कि तुम्हारे
बीच मे जो विश्वास रखते हो हम कैसी
पवित्रता और धार्मिकता और निर्दोषता से
रहे। ११ जैसे तुम जानते हो, कि जैसा
पिता अपने बालको के साथ बर्ताव करता
है, वैसे ही हम तुम मे से हर एक को भी
उपदेश करते, और शान्ति देते, और
समझाते थे*। १२ कि तुम्हारा चाल-
चलन परमेश्वर के योग्य हो, जो तुम्हे अपने
राज्य और महिमा में बुलाता है॥

१३ इसलिये हम भी परमेश्वर का
धन्यवाद निरन्तर करते हैं, कि जब हमारे
द्वारा परमेश्वर के सुसमाचार का वचन
तुम्हारे पास पहुचा, तो तुम ने उसे
मनुष्यो का नही, परन्तु परमेश्वर का
वचन समझकर (और सचमुच यह ऐसा
ही है) ग्रहण किया. और वह तुम में
जो विश्वास रखते हो, प्रभावशाली है।
१४ इसलिये कि तुम, हे भाइयो, परमेश्वर
की उन कलीसियाओं की सी चाल चलने
लगे, जो यहूदिया में मसीह यीशु मे हैं,
क्योंकि तुम ने भी अपने लोगो से वैसा
ही दुख पाया, जैसा उन्हो ने यहूदियों से
पाया था। १५ जिन्हों ने प्रभु यीशु को
और भविष्यद्वक्ताओं को भी मार डाला
और हम को सताया, और परमेश्वर उन से
प्रसन्न नही, और वे सब मनुष्यों का विरोध
करते हैं। १६ और वे अन्यजातियो से
उन के उद्धार के लिये बाते करने से हमें
रोकते हैं, कि सदा अपने पापो का नपुआ
भरते रहे, पर उन पर भयानक प्रकोप
आ पहुचा है॥

१७ हे भाइयो, जब हम थोडी देर के
लिये मन में नही बरन प्रगट में तुम से
अलग हो गए थे, तो हम ने बडी लालसा
के साथ तुम्हारा मुह देखने के लिये और
भी अधिक यत्न किया। १८ इसलिये
हम ने (अर्थात् मुझ पौलुस ने) एक बार
नही, बरन दो बार तुम्हारे पास आना
चाहा, परन्तु शैतान हमें रोके रहा।
१९ भला हमारी आशा, या आनन्द या
बडाई का मुकुट क्या है? क्या हमारे प्रभु
यीशु के सम्मुख उसके आने के समय तुम
ही न होगे? २० हमारी बड़ाई और
आनन्द तुम ही हो॥

३ इसलिये जब हम से और न रहा
गया, तो हम ने यह ठहराया कि
एथेन्स में अकेले रह जाएं। २ और हम ने
तीमुथियुस को जो मसीह के सुसमाचार में
हमारा भाई, और परमेश्वर का सेवक है,
इसलिये भेजा, कि वह तुम्हें स्थिर करे;
और तुम्हारे विश्वास के विषय में तुम्हें
समझाए। ३ कि कोई इन क्लेशों के

* यू० गवाही देते थे।

कारण डगमगा न जाए; क्योंकि तुम आप
जानते हो, कि हम इन ही के लिये ठहराए
गए है। ४ क्योंकि पहिले भी, जब हम
तुम्हारे यहा थे, तो तुम से कहा करते थे,
कि हमें क्लेश उठाने पड़ेंगे, और ऐसा ही
हुआ है, और तुम जानते भी हो। ५ इस
कारण जब मुझ से और न रहा गया, तो
तुम्हारे विश्वास का हाल जानने के लिये
भेजा, कि कही ऐसा न हो, कि परीक्षा
करनेवाले ने तुम्हारी परीक्षा की हो,
और हमारा परिश्रम व्यर्थ हो गया हो।
६ पर अभी तीमुथियुस ने जो तुम्हारे
पास से हमारे यहां आकर तुम्हारे विश्वास
और प्रेम का सुसमाचार सुनाया और इस
बात को भी सुनाया, कि तुम सदा प्रेम के
साथ हमे स्मरण करते हो, और हमारे
देखने की लालसा रखते हो, जैसा हम भी
तुम्हे देखने की। ७ इसलिये हे भाइयो,
हम ने अपनी सारी सकेती और क्लेश में
तुम्हारे विश्वास से तुम्हारे विषय मे
शान्ति पाई। ८ क्योकि अब यदि तुम
प्रभु मे स्थिर रहो तो हम जीवित हैं।
६ और जैसा आनन्द हमे तुम्हारे कारण
अपने परमेश्वर के साम्हने है, उसके बदले
तुम्हारे विषय में हम किस रीति से
परमेश्वर का धन्यवाद करे? १० हम रात
दिन बहुत ही प्रार्थना करते रहते हैं, कि
तुम्हारा मुह देखे, और तुम्हारे विश्वास की
घटी पूरी करें॥

११ अब हमारा परमेश्वर और पिता
आप ही और हमारा प्रभु यीशु, तुम्हारे
यहा आने के लिये हमारी अगुआई करे।
१२ और प्रभु ऐसा करे, कि जैसा हम
तुम से प्रेम रखते हैं, वैसा ही तुम्हारा प्रेम
भी आपस में, और सब मनुष्यों के साथ
बढ़े, और उन्नति करता जाए। १३ ताकि
वह तुम्हारे मनों को ऐसा स्थिर करे, कि
जब हमारा प्रभु यीशु अपने सब पवित्र
लोगों के साथ आए, तो वे हमारे परमेश्वर
और पिता के साम्हने पवित्रता में निर्दोष
ठहरें॥

४ निदान, हे भाइयो, हम तुम से
बिनती करते हैं, और तुम्हे प्रभु
यीशु मे समझाते है, कि जैसे तुम ने हम से
योग्य चाल चलना, और परमेश्वर को
प्रसन्न करना सीखा है, और जैसा तुम
चलते भी हो, वैसे ही और भी बढ़ते
जाओ। २ क्योकि तुम जानते हो, कि
हम ने प्रभु यीशु की ओर से तुम्हें कौन
कौन सी आज्ञा पहुचाई। ३ क्योकि पर-
मेश्वर की इच्छा यह है, कि तुम पवित्र
बनो अर्थात् व्यभिचार से बचे रहो।
४ और तुम में से हर एक पवित्रता और
आदर के साथ अपने पात्र को प्राप्त करना
जाने। ५ और यह काम अभिलाषा से
नही, और न उन जातियो की नाईं, जो
परमेश्वर को नही जानती। ६ कि इस
बात मे कोई अपने भाई को न ठगे, और
न उस पर दाव चलाए, क्योकि प्रभु इन
सब बातो का पलटा लेनेवाला है; जैसा
कि हम ने पहिले तुम से कहा, और चिताया
भी था। ७ क्योंकि परमेश्वर ने हमें
अशुद्ध होने के लिये नही, परन्तु पवित्र
होने के लिये बुलाया है। ८ इस कारण
जो तुच्छ जानता है, वह मनुष्य को नही,
परन्तु परमेश्वर को तुच्छ जानता है,
जो अपना पवित्र आत्मा तुम्हें देता है॥

६ किन्तु भाईचारे की प्रीति के विषय में
यह अवश्य नही, कि मैं तुम्हारे पास
कुछ लिखू, क्योंकि आपस में प्रेम रखना
तुम ने आप ही परमेश्वर से सीखा है।

१० और सारे मकिदुनिया के सब भाइयों
के साथ ऐसा करते भी हो, पर हे भाइयो,
हम तुम्हें समझाते हैं, कि और भी बढ़ते
जाओ। ११ और जैसी हम ने तुम्हे
आज्ञा दी, वैसे ही चुपचाप रहने और
अपना अपना काम काज करने, और अपने
अपने हाथों से कमाने का प्रयत्न करो।
१२ कि बाहरवालों के साथ सभ्यता से
बर्ताव करो, और तुम्हें किसी वस्तु की
घटी न हो।।

१३ हे भाइयो, हम नही चाहते, कि
तुम उनके विषय मे जो सोते है, अज्ञान
रहो, ऐसा न हो, कि तुम औरो की
नाईं शोक करो जिन्हें आशा नही।
१४ क्योंकि यदि हम प्रतीति करते है, कि
यीशु मरा, और जी भी उठा, तो वैसे ही
परमेश्वर उन्हें भी जो यीशु मे सो गए है,
उसी के साथ ले आएगा। १५ क्योंकि हम
प्रभु के वचन के अनुसार तुम से यह
कहते हैं, कि हम जो जीवित है, और प्रभु
के आने तक बचे रहेंगे तो सोए हुओ से
कभी आगे न बढ़ेंगे। १६ क्योंकि प्रभु आप
ही स्वर्ग से उतरेगा, उस समय ललकार,
और प्रधान दूत का शब्द सुनाई देगा,
और परमेश्वर की तुरही फूकी जाएगी,
और जो मसीह मे मरे है, वे पहिले जी
उठेंगे। १७ तब हम जो जीवित और
बचे रहेगे, उन के साथ बादलो पर उठा
लिए जाएंगे, कि हवा मे प्रभु से मिले,
और इस रीति से हम सदा प्रभु के साथ
रहेंगे। १८ सो इन बातों से एक दूसरे को
शान्ति दिया करो।।

५ पर हे भाइयो, इसका प्रयोजन
नही, कि समयो और कालों के
विषय मे तुम्हारे पास कुछ लिखा जाए।
२ क्योंकि तुम आप ठीक जानते हो कि
जैसा रात को चोर आता है, वैसा ही
प्रभु का दिन आनेवाला है। ३ जब लोग
कहते होंगे, कि कुशल है, और कुछ भय
नही, तो उन पर एकाएक विनाश आ
पड़ेगा, जिस प्रकार गर्भवती पर पीड़ा,
और वे किसी रीति से न बचेंगे। ४ पर
हे भाइयो, तुम तो अन्धकार में नही हो,
कि वह दिन तुम पर चोर की नाईं आ
पड़े। ५ क्योंकि तुम सब ज्योति की
सन्तान, और दिन की सन्तान हो, हम
न रात के है, न अन्धकार के हैं। ६ इस-
लिये हम औरों की नाईं सोते न रहे, पर
जागते और सावधान रहे। ७ क्योंकि जो
सोते है, वे रात ही को सोते हैं, और जो
मतवाले होते हैं, वे रात ही को मतवाले
होते हैं। ८ पर हम जो दिन के है,
विश्वास और प्रेम की झिलम पहिनकर
और उद्धार की आशा का टोप पहिनकर
सावधान रहे। ९ क्योंकि परमेश्वर ने
हमें क्रोध के लिये नही, परन्तु इसलिये
ठहराया कि हम अपने प्रभु यीशु मसीह के
द्वारा उद्धार प्राप्त करे। १० वह हमारे
लिये इस कारण मरा, कि हम चाहे
जागते हो, चाहे सोते हों: सब मिलकर
उसी के साथ जीए। ११ इस कारण एक
दूसरे को शान्ति दो, और एक दूसरे की
उन्नति के कारण बनो *, निदान, तुम ऐसा
करते भी हो।।

१२ और हे भाइयो, हम तुम से बिनती
करते है, कि जो तुम मे परिश्रम करते है,
और प्रभु मे तुम्हारे अगुवे है, और तुम्हे
शिक्षा देते है, उन्हें मानो। १३ और
उन के काम के कारण प्रेम के साथ उन को

* यू० को स्थापन करो।

बहुत ही आदर के योग्य समझो : आपस मे
मेल-मिलाप से रहो। १४ और हे भाइयो,
हम तुम्हें समझाते है, कि जो ठीक चाल नही
चलते, उन को समझाओ, कायरो को ढाढस
दो, निर्बलो को सभालो, सब की ओर सहन-
शीलता दिखाओ। १५ सावधान! कोई
किसी से बुराई के बदले बुराई न करे; पर
सदा भलाई करने पर तत्पर रहो आपस मे
और सब से भी भलाई ही की चेष्टा करो।
१६ सदा आनन्दित रहो। १७ निरन्तर
प्रार्थना मे लगे रहो। १८ हर बात मे धन्य-
वाद करो : क्योकि तुम्हारे लिये मसीह यीशु
में परमेश्वर की यही इच्छा है। १९ आत्मा
को न बुझाओ। २० भविष्यद्वाणियों को
तुच्छ न जानो। २१ सब बातो को
परखो : जो अच्छी है उसे पकडे रहो।
२२ सब प्रकार की बुराई से बचे रहो ॥

२३ शान्ति का परमेश्वर आप ही तुम्हे
पूरी रीति से पवित्र करे, और तुम्हारी
आत्मा और प्राण और देह हमारे प्रभु
यीशु मसीह के आने तक पूरे पूरे और
निर्दोष सुरक्षित रहे। २४ तुम्हारा बुलाने-
वाला सच्चा * है, और वह ऐसा ही
करेगा ॥

२५ हे भाइयो, हमारे लिये प्रार्थना
करो ॥

२६ सब भाइयो को पवित्र चुम्बन से
नमस्कार करो। २७ मै तुम्हे प्रभु की
शपथ देता हू, कि यह पत्री सब भाइयो को
पढकर सुनाई जाए ॥

२८ हमारे प्रभु यीशु मसीह का अनुग्रह
तुम पर होता रहे ॥

* यू० विश्वासयोग्य।

---

# थिस्सलुनीकियों के नाम पौलुस प्रेरित की दूसरी पत्री

१ पौलुस और सिलवानुस और तीमु-
थियुस की ओर से थिस्सलुनीकियों
की कलीसिया के नाम, जो हमारे पिता
परमेश्वर और प्रभु यीशु मसीह मे है ॥

२ हमारे पिता परमेश्वर और प्रभु यीशु
मसीह से तुम्हें अनुग्रह और शान्ति मिलती
रहे ॥

३ हे भाइयो, तुम्हारे विषय में हमें हर
समय परमेश्वर का धन्यवाद करना चाहिए,
और यह उचित भी है इसलिये कि तुम्हारा
विश्वास बहुत बढता जाता है, और तुम
सब का प्रेम आपस मे बहुत ही होता
जाता है। ४ यहा तक कि हम आप
परमेश्वर की कलीसिया में तुम्हारे विषय में
घमण्ड करते है, कि जितने उपद्रव और
क्लेश तुम सहते हो, उन सब मे तुम्हारा
धीरज और विश्वास प्रगट होता है।
५ यह परमेश्वर के सच्चे न्याय का स्पष्ट
प्रमाण है; कि तुम परमेश्वर के राज्य
के योग्य ठहरो, जिस के लिये तुम दुख भी

उठाते हो। ६ क्योंकि परमेश्वर के निकट
यह न्याय है, कि जो तुम्हें क्लेश देते हैं,
उन्हें बदले में क्लेश दे। ७ और तुम्हें जो
क्लेश पाते हो, हमारे साथ चैन दे, उस
समय जब कि प्रभु यीशु अपने सामर्थी
दूतों के साथ, धधकती हुई आग मे स्वर्ग से
प्रगट होगा। ८ और जो परमेश्वर को
नही पहचानते, और हमारे प्रभु यीशु के
सुसमाचार को नही मानते उन से पलटा
लेगा। ९ वे प्रभु के साम्हने से, और
उसकी शक्ति के तेज से दूर होकर अनन्त
विनाश का दण्ड पाएगे। १० यह उस
दिन होगा, जब वह अपने पवित्र लोगो मे
महिमा पाने, और सब विश्वास करने-
वालो मे आश्चर्य का कारण होने को
आएगा; क्योंकि तुम ने हमारी गवाही
की प्रतीति की। ११ इसी लिये हम सदा
तुम्हारे निमित्त प्रार्थना भी करते हैं, कि
हमारा परमेश्वर तुम्हें इस बुलाहट के
योग्य समझे, और भलाई की हर एक
इच्छा, और विश्वास के हर एक काम को
सामर्थ सहित पूरा करे। १२ कि हमारे
परमेश्वर और प्रभु यीशु मसीह के अनुग्रह
के अनुसार हमारे प्रभु यीशु का नाम
तुम मे महिमा पाए, और तुम उस मे॥

२ हे भाइयो, हम अपने प्रभु यीशु
मसीह के आने, और उसके पास अपने
इकट्ठे होने के विषय मे तुम से बिनती
करते है। २ कि किसी आत्मा, या वचन,
या पत्री के द्वारा जो कि मानो हमारी
ओर से हो, यह समझकर कि प्रभु का
दिन आ पहुचा है, तुम्हारा मन अचानक
अस्थिर न हो जाए, और न तुम घबराओ।
३ किसी रीति से किसी के धोखे में न
आना क्योंकि वह दिन न आएगा, जब
तक धर्म का त्याग न हो ले, और वह
पाप का पुरुष अर्थात् विनाश का पुत्र
प्रगट न हो। ४ जो विरोध करता है,
और हर एक से जो परमेश्वर, या पूज्य
कहलाता है, अपने आप को बड़ा ठहराता
है, यहां तक कि वह परमेश्वर के मन्दिर * मे
बैठकर अपने आप को परमेश्वर प्रगट
करता है। ५ क्या तुम्हें स्मरण नही, कि
जब मैं तुम्हारे यहा था, तो तुम से ये बाते
कहा करता था? ६ और अब तुम उस
वस्तु को जानते हो, जो उसे रोक रही है,
कि वह अपने ही समय मे प्रगट हो।
७ क्योंकि अधर्म का भेद अब भी कार्य्य
करता जाता है, पर अभी एक रोकनेवाला
है, और जब तक वह दूर न हो जाए,
वह रोके रहेगा। ८ तब वह अधर्मी प्रगट
होगा, जिसे प्रभु यीशु अपने मुह की
फूक से मार डालेगा, और अपने आगमन
के तेज से भस्म करेगा। ९ उस अधर्मी का
आना शैतान के कार्य्य के अनुसार सब
प्रकार की झूठी सामर्थ, और चिन्ह, और
अद्भुत काम के साथ। १० और नाश
होनेवालों के लिये अधर्म के सब प्रकार के
धोखे के साथ होगा; क्योंकि उन्होंने सत्य
के प्रेम को ग्रहण नही किया जिस से
उन का उद्धार होता। ११ और इसी
कारण परमेश्वर उन में एक भटका
देनेवाली सामर्थ को भेजेगा ताकि वे झूठ
की प्रतीति करें। १२ और जितने लोग
सत्य की प्रतीति नही करते, बरन अधर्म से
प्रसन्न होते हैं, सब दण्ड पाए॥

१३ पर हे भाइयो, और प्रभु के प्रिय
लोगो चाहिये कि हम तुम्हारे विषय मे
सदा परमेश्वर का धन्यवाद करते रहे, कि

* यू० पवित्रस्थान।

परमेश्वर ने आदि से तुम्हें चुन लिया; कि
आत्मा के द्वारा पवित्र बनकर, और सत्य
की प्रतीति करके उद्धार पाओ। १४ जिस
के लिये उस ने तुम्हे हमारे सुसमाचार
के द्वारा बुलाया, कि तुम हमारे प्रभु
यीशु मसीह की महिमा को प्राप्त करो।
१५ इसलिये, हे भाइयो, स्थिर रहो; और
जो जो बातें तुम ने क्या वचन, क्या पत्री के
द्वारा हम से सीखी है, उन्हें थामे रहो।।
१६ हमारा प्रभु यीशु मसीह आप ही,
और हमारा पिता परमेश्वर जिस ने हम
से प्रेम रखा, और अनुग्रह से अनन्त शान्ति
और उत्तम आशा दी है। १७ तुम्हारे
मनो में शान्ति दे, और तुम्हे हर एक
अच्छे काम, और वचन मे दृढ करे।।

**३** निदान, हे भाइयो, हमारे लिये
प्रार्थना किया करो, कि प्रभु का वचन
ऐसा शीघ्र फैले, और महिमा पाए, जैसा
तुम में हुआ। २ और हम टेढ़े और दुष्ट
मनुष्यों से बचे रहें क्योंकि हर एक में
विश्वास नही।।
३ परन्तु प्रभु सच्चा * है, वह तुम्हें
दृढ़ता से स्थिर करेगा . और उस दुष्ट † से
सुरक्षित रखेगा। ४ और हमें प्रभु में
तुम्हारे ऊपर भरोसा है, कि जो जो आज्ञा
हम तुम्हें देते हैं, उन्हें तुम मानते हो, और
मानते भी रहोगे। ५ परमेश्वर के प्रेम
और मसीह के धीरज की ओर प्रभु तुम्हारे
मन की अगुआई करे।।
६ हे भाइयो, हम तुम्हें अपने प्रभु यीशु
मसीह के नाम से आज्ञा देते है; कि हर
एक ऐसे भाई से अलग रहो, जो अनुचित
चाल चलता, और जो शिक्षा उस ने
हम से पाई उसके अनुसार नही करता।
७ क्योंकि तुम आप जानते हो, कि किस
रीति से हमारी सी चाल चलनी चाहिए;
क्योकि हम तुम्हारे बीच मे अनुचित चाल
न चले। ८ और किसी की रोटी सेंत में
न खाई, पर परिश्रम और कष्ट से रात
दिन काम धन्धा करते थे, कि तुम में से
किसी पर भार न हो। ९ यह नही, कि
हमें अधिकार नही; पर इसलिये कि अपने
आप को तुम्हारे लिये आदर्श ठहराएं, कि
तुम हमारी सी चाल चलो। १० और जब
हम तुम्हारे यहा थे, तब भी यह आज्ञा
तुम्हे देते थे, कि यदि कोई काम करना
न चाहे, तो खाने भी न पाए। ११ हम
सुनते हैं, कि कितने लोग तुम्हारे बीच मे
अनुचित चाल चलते है, और कुछ काम
नही करते, पर औरो के काम मे हाथ
डाला करते हैं। १२ ऐसो को हम प्रभु
यीशु मसीह मे आज्ञा देते और समझाते
हैं, कि चुपचाप काम करके अपनी ही
रोटी खाया करे। १३ और तुम, हे भाइयो,
भलाई करने मे हियाव न छोड़ो।
१४ यदि कोई हमारी इस पत्री की बात को
न माने, तो उस पर दृष्टि रखो, और
उस की संगति न करो, जिस से वह लज्जित
हो, १५ तौभी उसे बैरी मत समझो पर
भाई जानकर चिताओ।।
१६ अब प्रभु जो शान्ति का सोता है
आप ही तुम्हें सदा और हर प्रकार से शान्ति
दे: प्रभु तुम सब के साथ रहे।।
१७ मैं पौलुस अपने हाथ से नमस्कार
लिखता हू· हर पत्री में मेरा यही चिन्ह
है: मैं इसी प्रकार से लिखता हू।
१८ हमारे प्रभु यीशु मसीह का अनुग्रह तुम
सब पर होता रहे।।

* यू० विश्वासयोग्य। † या बुराई।

# तीमुथियुस के नाम पौलुस प्रेरित की पहिली पत्री

१ पौलुस की ओर से जो हमारे उद्धारकर्त्ता परमेश्वर, और हमारी आशा-स्थान मसीह यीशु की आज्ञा से मसीह यीशु का प्रेरित है, तीमुथियुस के नाम जो विश्वास में मेरा सच्चा पुत्र है ॥

२ पिता परमेश्वर, और हमारे प्रभु मसीह यीशु से, तुझे अनुग्रह, और दया, और शान्ति मिलती रहे ॥

३ जैसे मैं ने मकिदुनिया को जाते समय तुझे समझाया था, कि इफिसुस में रहकर कितनों को आज्ञा दे कि और प्रकार की शिक्षा न दें।
४ और उन ऐसी कहानियों और अनन्त वंशावलियों पर मन न लगाएं, जिन से विवाद होते हैं, और परमेश्वर के उस प्रबन्ध के अनुसार नहीं, जो विश्वास से सम्बन्ध रखता है, वैसे ही फिर भी कहता हूं।
५ आज्ञा का सारांश यह है, कि शुद्ध मन और अच्छे विवेक *, और कपटरहित विश्वास से प्रेम उत्पन्न हो।
६ इन को छोड़कर कितने लोग फिरकर बकवाद की ओर भटक गए हैं।
७ और व्यवस्थापक तो होना चाहते हैं, पर जो बातें कहते और जिन को दृढ़ता से बोलते हैं, उन को समझते भी नहीं।
८ पर हम जानते हैं, कि यदि कोई व्यवस्था को व्यवस्था की रीति पर काम में लाए, तो वह भली है।
९ यह जानकर कि व्यवस्था धर्मी जन के लिये नहीं, पर अधर्मियों, निरंकुशों, भक्तिहीनों, पापियों, अपवित्रों और अशुद्धों, मा-बाप के घात करनेवालों, हत्यारों।
१० व्यभिचारियों, पुरुषगामियों, मनुष्य के बेचनेवालों, झूठों, और झूठी शपथ खानेवालों, और इन को छोड़ खरे उपदेश के सब विरोधियों के लिये ठहराई गई है।
११ यही परमधन्य परमेश्वर की महिमा के उस सुसमाचार के अनुसार है, जो मुझे सौंपा गया है ॥

१२ और मैं, अपने प्रभु मसीह यीशु का, जिस ने मुझे सामर्थ दी है, धन्यवाद करता हूं, कि उस ने मुझे विश्वासयोग्य समझकर अपनी सेवा के लिये ठहराया।
१३ मैं तो पहिले निन्दा करनेवाला, और सतानेवाला, और अन्धेर करनेवाला था, तौभी मुझ पर दया हुई, क्योंकि मैं ने अविश्वास की दशा में बिन समझे बूझे, ये काम किए थे।
१४ और हमारे प्रभु का अनुग्रह उस विश्वास और प्रेम के साथ जो मसीह यीशु में है, बहुतायत से हुआ।
१५ यह बात सच * और हर प्रकार से मानने के योग्य है, कि मसीह यीशु पापियों का उद्धार करने के लिये जगत में आया, जिन में सब से बड़ा मैं हूं।
१६ पर मुझ पर इसलिये दया हुई, कि मुझ सब से बड़े पापी में यीशु मसीह अपनी पूरी सहनशीलता दिखाए, कि जो लोग उस पर अनन्त जीवन के लिये विश्वास करेंगे, उन के लिये मैं एक आदर्श बनूं।
१७ अब सनातन राजा अर्थात् अविनाशी अनदेखे

* अर्थात् मन या कानशन्स।

* यू० विश्वासयोग्य।

अद्वैत परमेश्वर का आदर और महिमा
युगानुयुग होती रहे। आमीन॥
१८ हे पुत्र तीमुथियुस, उन भविष्यद्-
वाणियों के अनुसार जो पहिले तेरे विषय में
की गई थी, मैं यह आज्ञा सौपता हू, कि
तू उन के अनुसार अच्छी लडाई को
लडता रहे। १९ और विश्वास और उस
अच्छे विवेक * को थामे रहे, जिसे दूर
करने के कारण कितनो का विश्वास रूपी
जहाज डूब गया। २० उन्ही में से
हुमिनयुस और सिकन्दर है जिन्हे मै ने
शैतान को सौप दिया, कि वे निन्दा करना
न सीखे॥

२ अब में सब से पहिले यह उपदेश
देता हूं, कि बिनती, और प्रार्थना,
और निवेदन, और धन्यवाद, सब मनुष्यो
के लिये किए जाए। २ राजाओं और सब
ऊचे पदवालो के निमित्त इसलिये कि
हम विश्राम और चैन के साथ सारी भक्ति
और गम्भीरता से जीवन बिताए। ३ यह
हमारे उद्धारकर्त्ता परमेश्वर को अच्छा
लगता, और भाता भी है। ४ वह यह
चाहता है, कि सब मनुष्यो का उद्धार हो;
और वे सत्य को भली भाति पहचान ले।
५ क्योंकि परमेश्वर एक ही है और
परमेश्वर और मनुष्यों के बीच मे भी
एक ही बिचवई है, अर्थात् मसीह यीशु
जो मनुष्य है। ६ जिस ने अपने आप को
सब के छुटकारे के दाम मे दे दिया;
ताकि उस की गवाही ठीक समयो पर दी
जाए। ७ मैं सच कहता हू, झूठ नही
बोलता, कि मै इसी उद्देश्य से प्रचारक और
प्रेरित और अन्यजातियो के लिये विश्वास
और सत्य का उपदेशक ठहराया गया॥

* अर्थात् मन या कानशन्स।

८ सो मै चाहता हू, कि हर जगह पुरुष
बिना क्रोध और विवाद के पवित्र हाथो को
उठाकर प्रार्थना किया करे। ९ वैसे ही
स्त्रिया भी संकोच और सयम के साथ
सुहावने वस्त्रो से अपने आप को सवारे;
न कि बाल गूथने, और सोने, और मोतियो,
और बहुमोल कपडो से, पर भले कामो से।
१० क्योंकि परमेश्वर की भक्ति ग्रहण
करनेवाली स्त्रियो को यही उचित भी है।
११ और स्त्री को चुपचाप पूरी आधीनता
से सीखना चाहिए। १२ और मै कहता
हू, कि स्त्री न उपदेश करे, और न पुरुष
पर आज्ञा चलाए, परन्तु चुपचाप रहे।
१३ क्योंकि आदम पहिले, उसके बाद
हव्वा बनाई गई। १४ और आदम बहकाया
न गया, पर स्त्री बहकाने मे आकर
अपराधिनी हुई। १५ तौभी बच्चे जनने
के द्वारा उद्धार पाएगी, यदि वे संयम सहित
विश्वास, प्रेम, और पवित्रता में स्थिर
रहे॥

३ यह बात सत्य * है, कि जो
अध्यक्ष † होना चाहता है, तो वह भले
काम की इच्छा करता है। २ सो चाहिए,
कि अध्यक्ष निर्दोष, और एक ही पत्नी
का पति, सयमी, सुशील, सभ्य, पहुनाई
करनेवाला, और सिखाने मे निपुण हो।
३ पियक्कड़ या मारपीट करनेवाला न
हो; बरन कोमल हो, और न झगड़ालू,
और न लोभी हो। ४ अपने घर का
अच्छा प्रबन्ध करता हो, और लड़के-
बालो को सारी गम्भीरता से आधीन रखता
हो। ५ (जब कोई अपने घर ही का
प्रबन्ध करना न जानता हो, तो परमेश्वर
की कलीसिया की रखवाली क्योंकर

* यू० विश्वासयोग्य। † या बिशप।

करेगा)। ६ फिर यह कि नया चेला न
हो, ऐसा न हो, कि अभिमान करके शैतान *
का सा दण्ड पाए। ७ और बाहर-
वालो में भी उसका सुनाम हो ऐसा न
हो कि निन्दित होकर शैतान के फंदे मे
फंस जाए। ८ वैसे ही सेवको † को भी
गम्भीर होना चाहिए, दो रगी, पियक्कड़,
और नीच कमाई के लोभी न हो। ९ पर
विश्वास के भेद को शुद्ध विवेक ‡ से
सुरक्षित रखें। १० और ये भी पहिले
परखे जाए, तब यदि निर्दोष निकलें, तो
सेवक का काम करे। ११ इसी प्रकार से
स्त्रियो को भी गम्भीर होना चाहिए; दोष
लगानेवाली न हों, पर सचेत और सब
बातो में विश्वासयोग्य हों। १२ सेवक §
एक ही पत्नी के पति हो और लडकेबालो
और अपने घरो का अच्छा प्रबन्ध करना
जानते हो। १३ क्योंकि जो सेवक का
काम अच्छी तरह से कर सकते हे, वे अपने
लिये अच्छा पद और उस विश्वास मे, जो
मसीह यीशु पर है, बडा हियाव प्राप्त
करते हे॥

१४ मै तेरे पास जल्द आने की आशा
रखने पर भी ये बाते तुझे इसलिये लिखता
हू। १५ कि यदि मेरे आने में देर हो,
तो तू जान ले, कि परमेश्वर का घर,
जो जीवते परमेश्वर की कलीसिया है,
और जो सत्य का खंभा, और नेव है;
उस में कैसा बर्ताव करना चाहिए।
१६ और इस में सन्देह नही, कि भक्ति का
भेद गम्भीर है; अर्थात् वह जो शरीर में
प्रगट हुआ, आत्मा मे धर्मी ठहरा, स्वर्ग-
दूतो को दिखाई दिया, अन्यजातियो में
उसका प्रचार हुआ, जगत में उस पर
विश्वास किया गया, और महिमा में ऊपर
उठाया गया॥

४ परन्तु आत्मा स्पष्टता से कहता है,
कि आनेवाले समयो में कितने लोग
भरमानेवाली आत्माओ, और दुष्टात्माओ
की शिक्षाओं पर मन लगाकर विश्वास से
बहक जाएगे। २ यह उन झूठे मनुष्यों
के कपट के कारण होगा, जिन का विवेक *
मानो जलते हुए लोहे से दागा गया है।
३ जो ब्याह करने से रोकेंगे, और भोजन
की कुछ वस्तुओं से परे रहने की आज्ञा
देंगे; जिन्हें परमेश्वर ने इसलिये सृजा
कि विश्वासी, और सत्य के पहिचाननेवाले
उन्हे धन्यवाद के साथ खाए। ४ क्योंकि
परमेश्वर की सृजी हुई हर एक वस्तु
अच्छी है और कोई वस्तु अस्वीकार करने
के योग्य नही; पर यह कि धन्यवाद के साथ
खाई जाए। ५ क्योकि परमेश्वर के वचन
और प्रार्थना के द्वारा शुद्ध हो जाती है॥

६ यदि तू भाइयों को इन बातों की
सुधि दिलाता रहेगा, तो मसीह यीशु का
अच्छा सेवक ठहरेगा और विश्वास और
उस अच्छे उपदेश की बातो से, जो तू
मानता आया है, तेरा पालन-पोषण होता
रहेगा। ७ पर अशुद्ध और बूढ़ियों की सी
कहानियों से अलग रह, और भक्ति के
लिये अपना साधन कर। ८ क्योंकि देह
की साधना से कम लाभ होता है, पर
भक्ति सब बातो के लिये लाभदायक है,
क्योकि इस समय के और आनेवाले जीवन
की भी प्रतिज्ञा इसी के लिये है। ९ और
यह बात सच † और हर प्रकार से मानने

* यू० इब्लीस। † या डीकनो।
‡ अर्थात् मन या कानशन्स।
§ या डीकन।

* अर्थात् मन या कानशन्स।
† यू० विश्वासयोग्य।

के योग्य है। १० क्योंकि हम परिश्रम
और यत्न इसी लिये करते हैं, कि हमारी
आशा उस जीवते परमेश्वर पर है; जो
सब मनुष्यो का, और निज करके
विश्वासियों का उद्धारकर्त्ता है। ११ इन
बातों की आज्ञा कर, और सिखाता रह।
१२ कोई तेरी जवानी को तुच्छ न समझने
पाए, पर वचन, और चाल चलन, और
प्रेम, और विश्वास, और पवित्रता में
विश्वासियो के लिये आदर्श बन जा।
१३ जब तक मै न आऊ, तब तक पढ़ने,
और उपदेश और सिखाने मे लौलीन रह।
१४ उस बरदान से जो तुझ मे है, और
भविष्यद्वाणी के द्वारा प्राचीनो * के हाथ
रखते समय तुझे मिला था, निश्चिन्त
मत रह। १५ उन बातो को सोचता रह
और उन्ही मे अपना ध्यान लगाए रह,
ताकि तेरी उन्नति सब पर प्रगट हो।
अपनी और अपने उपदेश की चौकसी
रख। १६ इन बातो पर स्थिर रह,
क्योकि यदि ऐसा करता रहेगा, तो तू
अपने, और अपने सुननेवालों के लिये भी
उद्धार का कारण होगा॥

५ किसी बूढ़े को न डांट, पर उसे
पिता जानकर समझा दे, और जवानों
को भाई जानकर, बूढी स्त्रियो को माता
जानकर। २ और जवान स्त्रियों को पूरी
पवित्रता से बहिन जानकर, समझा दे।
३ उन विधवाओ का जो सचमुच विधवा
है आदर कर। ४ और यदि किसी
विधवा के लड़केबाले या नातीपोते हो,
तो वे पहिले अपने ही घराने के साथ
भक्ति का बर्ताव करना, और अपने माता-
पिता आदि को उन का हक्क देना सीखें,

* या प्रिसबुतिरों।

क्योंकि यह परमेश्वर को भाता है।
५ जो सचमुच विधवा है, और उसका
कोई नही; वह परमेश्वर पर आशा रखती
है, और रात दिन बिनती और प्रार्थना में
लौलीन रहती है। ६ पर जो भोग-
विलास में पड़ गई, वह जीते जी मर गई
है। ७ इन बातो की भी आज्ञा दिया
कर, ताकि वे निर्दोष रहें। ८ पर यदि
कोई अपनो की और निज करके अपने
घराने की चिन्ता न करे, तो वह विश्वास से
मुकर गया है, और अविश्वासी से भी बुरा
बन गया है। ९ उसी विधवा का नाम
लिखा जाए, जो साठ वर्ष से कम की
न हो, और एक ही पति की पत्नी रही
हो। १० और भले काम में सुनाम रही
हो, जिस ने बच्चों का पालन-पोषण किया
हो; पाहुनो की सेवा की हो, पवित्र लोगों
के पाव धोए हो, दुखियो की सहायता
की हो, और हर एक भले काम में मन
लगाया हो। ११ पर जवान विधवाओ
के नाम न लिखना, क्योकि जब वे मसीह
का विरोध करके सुख-विलास मे पड़
जाती है, तो ब्याह करना चाहती हैं।
१२ और दोषी ठहरती है, क्योंकि उन्हों ने
अपने पहिले विश्वास को छोड दिया है।
१३ और इस के साथ ही साथ वे
घर घर फिरकर आलसी होना सीखती
हैं, और केवल आलसी नही, पर बकबक
करती रहती और औरो के काम में हाथ
भी डालती हैं और अनुचित बातें बोलती
हैं। १४ इसलिये मे यह चाहता हूं, कि
जवान विधवाए ब्याह करें; और बच्चे
जने और घरबार संभालें, और किसी
विरोधी को बदनाम करने का अवसर न
दें। १५ क्योंकि कई एक तो बहककर
शैतान के पीछे हो चुकी हैं। १६ यदि

किसी विश्‍वासिनी के यहा विधवाएं हों,
तो वही उन की सहायता करे, कि कलीसिया
पर भार न हो ताकि वह उन की सहायता
कर सके, जो सचमुच विधवाएं है ।।

१७ जो प्राचीन * अच्छा प्रबन्ध करते
हैं; विशेष करके वे जो वचन सुनाने और
सिखाने में परिश्रम करते हैं, दो गुने
आदर के योग्य समझे जाएं। १८ क्योंकि
पवित्र शास्त्र कहता है, कि दावनेवाले
बैल का मुह न बान्धना, क्योंकि मजदूर
अपनी मजदूरी का हक्कदार है। १९ कोई
दोष किसी प्राचीन * पर लगाया जाए
तो बिना दो या तीन गवाहों के उस को
न सुन। २० पाप करनेवालों को सब के
साम्हने समझा दे, ताकि और लोग भी
डरें। २१ परमेश्‍वर, और मसीह यीशु,
और चुने हुए स्वर्गदूतों को उपस्थित
जानकर में तुझे चितौनी देता हूं कि तू
मन खोलकर इन बातों को माना कर, और
कोई काम पक्षपात से न कर। २२ किसी
पर शीघ्र हाथ न रखना और दूसरों के
पापों मे भागी न होना: अपने आप को
पवित्र बनाए रख। २३ भविष्य मे केवल
जल ही का पीनेवाला न रह, पर अपने
पेट के और अपने बार बार बीमार होने
के कारण थोडा थोडा दाखरस भी काम मे
लाया कर। २४ कितने मनुष्यों के पाप
प्रगट हो जाते हैं, और न्याय के लिये
पहिले से पहुंच जाते हैं, पर कितनों के
पीछे से आते हैं। २५ वैसे ही कितने भले
काम भी प्रगट होते हैं, और जो ऐसे नहीं
होते, वे भी छिप नही सकते ।।

६ जितने दास जूए के नीचे हैं, वे
अपने अपने स्वामी को बड़े आदर के
योग्य जानें, ताकि परमेश्‍वर के नाम और
उपदेश की निन्दा न हो। २ और जिन के
स्वामी विश्‍वासी हैं, इन्हें वे भाई होने के
कारण तुच्छ न जाने, बरन उन की और
भी सेवा करें, क्योंकि इस से लाभ उठाने-
वाले विश्‍वासी और प्रेमी है· इन बातो
का उपदेश किया कर और समझाता
रह ।।

३ यदि कोई और ही प्रकार का उपदेश
देता है; और खरी बातों को, अर्थात्
हमारे प्रभु यीशु मसीह की बातों को और
उस उपदेश को नही मानता, जो भक्ति
के अनुसार है। ४ तो वह अभिमानी हो
गया, और कुछ नहीं जानता, बरन उसे
विवाद और शब्दो पर तर्क करने का
रोग है, जिन से डाह, और झगडे, और
निन्दा की बातें, और बुरे बुरे सन्देह।
५ और उन मनुष्यो में व्यर्थ रगडे झगडे
उत्पन्न होते हैं, जिन की बुद्धि बिगड़ गई
है और वे सत्य से विहीन हो गए हैं,
जो समझते हैं कि भक्ति कमाई का द्वार
है। ६ पर सन्तोष सहित भक्ति बडी
कमाई है। ७ क्योंकि न हम जगत में
कुछ लाए हैं और न कुछ ले जा सकते हैं।
८ और यदि हमारे पास खाने और
पहिनने को हो, तो इन्हीं पर सन्तोष
करना चाहिए। ९ पर जो धनी होना
चाहते है, वे ऐसी परीक्षा, और फंदे और
बहुतेरे व्यर्थ और हानिकारक लालसाओं में
फसते है, जो मनुष्यों को बिगाड़ देती हैं
और विनाश के समुद्र में डूबा देती है।
१० क्योंकि रुपये का लोभ सब प्रकार की
बुराइयों की जड़ है, जिसे प्राप्त करने का
प्रयत्न करते हुए कितनों ने विश्‍वास से
भटककर अपने आप को नाना प्रकार के
दुखो से छलनी बना लिया है ।।

* या प्रिसबुतिर।

११ पर हे परमेश्वर के जन, तू इन
बातो से भाग; और धर्म, भक्ति, विश्वास,
प्रेम, धीरज और नम्रता का पीछा कर।
१२ विश्वास की अच्छी कुश्ती लड़;
और उस अनन्त जीवन को धर ले, जिस के
लिये तू बुलाया गया, और बहुत गवाहो
के साम्हने अच्छा अंगीकार किया था।
१३ मैं तुझे परमेश्वर को जो सब को
जीवित रखता है, और मसीह यीशु को
गवाह करके जिस ने पुन्तियुस पीलातुस के
साम्हने अच्छा अंगीकार किया, यह आज्ञा
देता हू, १४ कि तू हमारे प्रभु यीशु मसीह
के प्रगट होने तक इस आज्ञा को निष्कलंक
और निर्दोष रख। १५ जिसे वह ठीक
समयों में दिखाएगा, जो परमधन्य और
अद्वैत अधिपति और राजाओ का राजा,
और प्रभुओ का प्रभु है। १६ और अमरता
केवल उसी की है, और वह अगम्य ज्योति मे
रहता है, और न उसे किसी मनुष्य ने
देखा, और न कभी देख सकता है:
उस की प्रतिष्ठा और राज्य युगानुयुग
रहेगा। आमीन॥

१७ इस ससार के धनवानो को आज्ञा
दे, कि वे अभिमानी न हों और चंचल
धन पर आशा न रखे, परन्तु परमेश्वर पर
जो हमारे सुख के लिये सब कुछ बहुतायत
से देता है। १८ और भलाई करे, और
भले कामो मे धनी बनें, और उदार और
सहायता देने में तत्पर हो। १९ और
आगे के लिये एक अच्छी नेव डाल रखे,
कि सत्य जीवन को वश मे कर ले॥

२० हे तीमुथियुस इस थाती की रख-
वाली कर और जिस ज्ञान को ज्ञान कहना
ही भूल है, उसके अशुद्ध बकवाद और
विरोध की बातो से परे रह। २१ कितने
इस ज्ञान का अंगीकार करके, विश्वास से
भटक गए है॥

तुम पर अनुग्रह होता रहे॥

---

# तीमुथियुस के नाम पौलुस प्रेरित की दूसरी पत्री

१ पौलुस की ओर से जो उस जीवन
की प्रतिज्ञा के अनुसार जो मसीह
यीशु मे है, परमेश्वर की इच्छा से मसीह
यीशु का प्रेरित है। २ प्रिय पुत्र तीमुथियुस
के नाम॥

परमेश्वर पिता और हमारे प्रभु मसीह
यीशु की ओर से तुझे अनुग्रह और दया
और शान्ति मिलती रहे॥

३ जिस परमेश्वर की सेवा मै अपने
बापदादो की रीति पर शुद्ध विवेक* से
करता हूं, उसका धन्यवाद हो कि अपनी
प्रार्थनाओं में तुझे लगातार स्मरण करता
हू। ४ और तेरे आंसुओ की सुधि कर
करके रात दिन तुझ से भेंट करने की
लालसा रखता हूं कि आनन्द से भर

* अर्थात् मन या कानशन्स।

जाऊं। ५ और मुझे तेरे उस निष्कपट
विश्वास की सुधि आती है, जो पहिले
तेरी नानी लोइस, और तेरी माता
यूनीके में थी, और मुझे निश्चय हुआ है,
कि तुझ में भी है। ६ इसी कारण मैं
तुझे सुधि दिलाता हूं, कि तू परमेश्वर के
उस बरदान को जो मेरे हाथ रखने के
द्वारा तुझे मिला है चमका दे। ७ क्योंकि
परमेश्वर ने हमें भय की नहीं पर सामर्थ,
और प्रेम, और संयम की आत्मा दी है।
८ इसलिये हमारे प्रभु की गवाही से,
और मुझ से जो उसका कैदी हूं, लज्जित
न हो, पर उस परमेश्वर की सामर्थ के
अनुसार सुसमाचार के लिये मेरे साथ
दुख उठा। ९ जिस ने हमारा उद्धार
किया, और पवित्र बुलाहट से बुलाया,
और यह हमारे कामों के अनुसार नहीं;
पर अपनी मनसा और उस अनुग्रह के
अनुसार है जो मसीह यीशु में सनातन से
हम पर हुआ है। १० पर अब हमारे
उद्धारकर्त्ता मसीह यीशु के प्रगट होने के
द्वारा प्रकाश हुआ, जिस ने मृत्यु का नाश
किया, और जीवन और अमरता को उस
सुसमाचार के द्वारा प्रकाशमान कर दिया।
११ जिस के लिये मैं प्रचारक, और प्रेरित,
और उपदेशक भी ठहरा। १२ इस कारण
मैं इन दुखों को भी उठाता हूं, पर लजाता
नहीं, क्योंकि मैं उसे जिस की मैं ने
प्रतीति की है, जानता हूं; और मुझे
निश्चय है, कि वह मेरी थाती की उस
दिन तक रखवाली कर सकता है।
१३ जो खरी बातें तू ने मुझ से सुनी
हैं उन को उस विश्वास और प्रेम के
साथ जो मसीह यीशु में है, अपना आदर्श
बनाकर रख। १४ और पवित्र आत्मा के
द्वारा जो हम में बसा हुआ है, इस अच्छी
थाती की रखवाली कर॥

१५ तू जानता है, कि आसियावाले
सब मुझ से फिर गए हैं, जिन में फूगिलुस
और हिरमुगिनेस हैं। १६ उनेसिफुरुस के
घराने पर प्रभु दया करे, क्योंकि उस ने
बहुत बार मेरे जी को ठंडा किया, और
मेरी जंजीरों से लज्जित न हुआ। १७ पर
जब वह रोमा में आया, तो बड़े यत्न से
ढूंढ़कर मुझ से भेंट की। १८ (प्रभु करे,
कि उस दिन उस पर प्रभु की दया हो)।
और जो जो सेवा उस ने इफिसुस में
की है उन्हें भी तू भली भांति जानता है॥

२ इसलिये हे मेरे पुत्र, तू उस
अनुग्रह से जो मसीह यीशु में है,
बलवन्त हो जा। २ और जो बातें तू ने
बहुत गवाहों के साम्हने मुझ से सुनी हैं,
उन्हें विश्वासी मनुष्यों को सौंप दे; जो
औरों को भी सिखाने के योग्य हों।
३ मसीह यीशु के अच्छे योद्धा की नाईं मेरे
साथ दुख उठा। ४ जब कोई योद्धा
लड़ाई पर जाता है, तो इसलिये कि
अपने भरती करनेवाले को प्रसन्न करे
अपने आप को संसार के कामों में नहीं
फंसाता ५ फिर अखाड़े में लड़नेवाला यदि
विधि के अनुसार न लड़े तो मुकुट नहीं
पाता। ६ जो गृहस्थ परिश्रम करता है,
फल का अंश पहिले उसे मिलना चाहिए।
७ जो मैं कहता हूं, उस पर ध्यान दे
और प्रभु तुझे सब बातों की समझ देगा।
८ यीशु मसीह को स्मरण रख, जो
दाऊद के वंश से हुआ, और मरे हुओं में से
जी उठा; और यह मेरे सुसमाचार के
अनुसार है। ९ जिस के लिये मैं कुकर्मी
की नाईं दुख उठाता हूं, यहां तक कि

कैद भी हूं; परन्तु परमेश्वर का वचन
कैद नही। १० इस कारण मैं चुने हुए
लोगो के लिये सब कुछ सहता हूं, कि वे
भी उस उद्धार को जो मसीह यीशु में
है अनन्त महिमा के साथ पाए। ११ यह
बात सच * है, कि यदि हम उसके साथ
मर गए हैं तो उसके साथ जीएंगे भी।
१२ यदि हम धीरज से सहते रहेंगे, तो
उसके साथ राज्य भी करेंगे· यदि हम
उसका इन्कार करेंगे तो वह भी हमारा
इन्कार करेगा। १३ यदि हम अविश्वासी
भी हों तौभी वह विश्वासयोग्य बना रहता
है, क्योंकि वह आप अपना इन्कार नही
कर सकता॥

१४ इन बातो की सुधि उन्हे दिला,
और प्रभु के साम्हने चिता दे, कि शब्दो
पर तर्क-वितर्क न किया करे, जिन से
कुछ लाभ नही होता, बरन सुननेवाले
बिगड जाते हैं। १५ अपने आप को
परमेश्वर का ग्रहणयोग्य और ऐसा काम
करनेवाला ठहराने का प्रयत्न कर, जो
लज्जित होने न पाए, और जो सत्य के
वचन को ठीक रीति से काम मे लाता
हो। १६ पर अशुद्ध बकवाद से बचा
रह, क्योंकि ऐसे लोग और भी अभक्ति में
बढ़ते जाएंगे। १७ और उन का वचन
सड़े-घाव की नाईं फैलता जाएगा : हुमि-
नयुस और फिलेतुस उन्ही मे से हैं।
१८ जो यह कहकर कि पुनरुत्थान † हो
चुका है सत्य से भटक गए हैं, और
कितनो के विश्वास को उलट पुलट कर
देते हैं। १९ तौभी परमेश्वर की पक्की
नेव बनी रहती है, और उस पर यह
छाप लगी है, कि प्रभु अपनो को पहिचानता
है; और जो कोई प्रभु का नाम लेता
है, वह अधर्म से बचा रहे। २० बड़े
घर मे न केवल सोने-चान्दी ही के, पर
काठ और मिट्टी के बरतन भी होते हैं;
कोई कोई आदर, और कोई कोई अनादर
के लिये। २१ यदि कोई अपने आप को
इन से शुद्ध करेगा, तो वह आदर का
बरतन, और पवित्र ठहरेगा, और स्वामी
के काम आएगा, और हर भले काम के
लिये तैयार होगा। २२ जवानी की अभि-
लाषाओ से भाग; और जो शुद्ध मन से
प्रभु का नाम लेते है, उन के साथ धर्म,
और विश्वास, और प्रेम, और मेल-
मिलाप का पीछा कर। २३ पर मूर्खता,
और अविद्या के विवादो से अलग रह;
क्योंकि तू जानता है, कि उन से झगड़े
होते हैं। २४ और प्रभु के दास को
झगड़ालू होना न चाहिए, पर सब के साथ
कोमल और शिक्षा मे निपुण, और
सहनशील हो। २५ और विरोधियों को
नम्रता से समझाए, क्या जाने परमेश्वर
उन्हे मन फिराव का मन दे, कि वे भी
सत्य को पहिचानें। २६ और इस के द्वारा
उस की इच्छा पूरी करने के लिये सचेत
होकर शैतान * के फंदे से छूट जाए॥

३ पर यह जान रख, कि अन्तिम
दिनो मे कठिन समय आएंगे।
२ क्योंकि मनुष्य अपस्वार्थी, लोभी, डींग-
मार, अभिमानी, निन्दक, माता-पिता की
आज्ञा टालनेवाले, कृतघ्न, अपवित्र।
३ मयारहित, क्षमारहित, दोष लगानें-
वाले, असयमी, कठोर, भले के बैरी।
४ विश्वासघाती, ढीठ, घमण्डी, और
परमेश्वर के नही बरन सुखविलास ही के

* यू० विश्वासयोग्य।
† या मृतकोत्थान।

* यू० इब्लीस।

चाहनेवाले होंगे। ५ वे भक्ति का भेष
तो धरेंगे, पर उस की शक्ति को न मानेंगे;
ऐसों से परे रहना। ६ इन्ही मे से वे
लोग हैं, जो घरों में दबे पाव घुस आते
हैं और उन छिछोरी स्त्रियों को वश में
कर लेते हैं, जो पापो से दबी और हर
प्रकार की अभिलाषाओ के वश में हैं।
७ और सदा सीखती तो रहती हे पर
सत्य की पहिचान तक कभी नही पहुंचती।
८ और जैसे यन्नेस और यम्ब्रेस ने मूसा का
विरोध किया था वैसे ही ये भी सत्य का
विरोध करते है· ये तो ऐसे मनुष्य है,
जिन की बुद्धि भ्रष्ट हो गई है और वे
विश्वास के विषय मे निकम्मे हे। ९ पर
वे इस से आगे नही बढ सकते, क्योकि
जैसे उन की अज्ञानता सब मनुष्यो पर
प्रगट हो गई थी, वैसे ही इन की भी हो
जाएगी। १० पर तू ने उपदेश, चाल-
चलन, मनसा, विश्वास, सहनशीलता, प्रेम,
धीरज, और सताए जाने, और दुख
उठाने मे मेरा साथ दिया। ११ और ऐसे
दुखों में भी जो अन्ताकिया और इकुनियुम
और लुस्त्रा में मुझ पर पड़े थे और और
दुखो मे भी, जो मै ने उठाए हे; परन्तु
प्रभु ने मुझे उन सब से छुडा लिया।
१२ पर जितने मसीह यीशु में भक्ति
के साथ जीवन बिताना चाहते हें वे सब
सताए जाएंगे। १३ और दुष्ट, और
बहकानेवाले धोखा देते हुए, और धोखा
खाते हुए, बिगड़ते चले जाएगे। १४ पर
तू इन बातो पर जो तू ने सीखी है और
प्रतीति की थी, यह जानकर दृढ़ बना
रह; कि तू ने उन्हे किन लोगो से सीखा
था? १५ और बालकपन से पवित्र शास्त्र
तेरा जाना हुआ है, जो तुझे मसीह पर
विश्वास करने से उद्धार प्राप्त करने के
लिये बुद्धिमान बना सकता है। १६ हर
एक पवित्रशास्त्र परमेश्वर की प्रेरणा से
रचा गया है और उपदेश, और समझाने,
और सुधारने, और धर्म की शिक्षा के लिये
लाभदायक है। १७ ताकि परमेश्वर का
जन सिद्ध बने, और हर एक भले काम के
लिये तत्पर हो जाए॥

४ परमेश्वर और मसीह यीशु को
गवाह करके, जो जीवतो और मरे
हुओ का न्याय करेगा, उसे और उसके
प्रगट होने, और राज्य को सुधि दिलाकर
मैं तुझे चिताता हू। २ कि तू वचन को
प्रचार कर, समय और असमय तैयार
रह, सब प्रकार की सहनशीलता, और
शिक्षा के साथ उलाहना दे, और डाट,
और समझा। ३ क्योकि ऐसा समय
आएगा, कि लोग खरा उपदेश न सह
सकेंगे पर कानो की खुजली के कारण
अपनी अभिलाषाओ के अनुसार अपने लिये
बहुतेरे उपदेशक बटोर लेगे। ४ और
अपने कान सत्य से फेरकर कथा-कहानियों
पर लगाएगे। ५ पर तू सब बातो मे
सावधान रह, दुख उठा, सुसमाचार प्रचार
का काम कर और अपनी सेवा को पूरा
कर। ६ क्योकि अब मै अर्घ की नाई
उडेला जाता हू, और मेरे कूच का समय
आ पहुचा है। ७ मे अच्छी कुश्ती लड़
चुका हू मै ने अपनी दौड़ पूरी कर ली
है, मैं ने विश्वास की रखवाली की है।
८ भविष्य मे मेरे लिये धर्म का वह
मुकुट रखा हुआ है, जिसे प्रभु, जो धर्मी,
और न्यायी है, मुझे उस दिन देगा और
मुझे ही नही, बरन उन सब को भी,
जो उसके प्रगट होने को प्रिय जानते
हैं॥

९ मेरे पास शीघ्र आने का प्रयत्न कर।
१० क्योंकि देमास ने इस ससार को
प्रिय जानकर मुझे छोड़ दिया है, और
थिस्सलुनीके को चला गया है, और
क्रेसकेंस गलतिया को और तीतुस दल-
मतिया को चला गया है। ११ केवल
लूका मेरे साथ है: मरकुस को लेकर
चला आ; क्योंकि सेवा के लिये वह मेरे
बहुत काम का है। १२ तुखिकुस को
मैं ने इफिसुस को भेजा है। १३ जो
बागा मैं त्रोआस मे करपुस के यहां छोड
आया हू, जब तू आए, तो उसे और
पुस्तके विशेष करके चर्म्मपत्रो को लेते
आना। १४ सिकन्दर ठठेरे ने मुझ से
बहुत बुराइया की है प्रभु उसे उसके कामो
के अनुसार बदला देगा। १५ तू भी
उस से सावधान रह, क्योंकि उस ने
हमारी बातो का बहुत ही विरोध किया।
१६ मेरे पहिले प्रत्युत्तर करने के समय मे
किसी ने भी मेरा साथ नहीं दिया, बरन
सब ने मुझे छोड़ दिया था: भला हो,
कि इस का उनको लेखा देना न पड़े।
१७ परन्तु प्रभु मेरा सहायक रहा, और
मुझे सामर्थ दी: ताकि मेरे द्वारा पूरा
पूरा प्रचार हो, और सब अन्यजाति सुन
लें; और मैं तो सिंह के मुह से छुड़ाया
गया। १८ और प्रभु मुझे हर एक बुरे
काम से छुडाएगा, और अपने स्वर्गीय
राज्य मे उद्धार करके पहुचाएगा: उसी की
महिमा युगानुयुग होती रहे। आमीन॥

१९ प्रिसका और अक्विला को, और
उनेसिफुरुस के घराने को नमस्कार।
२० इरास्तुस कुरिन्थुस मे रह गया, और
त्रुफिमुस को मैं ने मीलेतुस में बीमार
छोड़ा है। २१ जाडे से पहिले चले आने
का प्रयत्न कर. यूबूलुस, और पूदेस,
और लीनुस और क्लौदिया, और सब
भाइयो का तुझे नमस्कार॥

२२ प्रभु तेरी आत्मा के साथ रहे: तुम
पर अनुग्रह होता रहे॥

# तीतुस के नाम पौलुस प्रेरित की पत्री

१ पौलुस की ओर से जो परमेश्वर
का दास और यीशु मसीह का प्रेरित
है, परमेश्वर के चुने हुए लोगो के विश्वास,
और उस सत्य की पहिचान के अनुसार
जो भक्ति के अनुसार है। २ उस अनन्त
जीवन की आशा पर, जिस की प्रतिज्ञा
परमेश्वर ने जो झूठ बोल नही सकता
सनातन से की है। ३ पर ठीक समय पर
अपने वचन को उस प्रचार के द्वारा प्रगट
किया, जो हमारे उद्धारकर्त्ता परमेश्वर की
आज्ञा के अनुसार मुझे सौंपा गया।
४ तीतुस के नाम जो विश्वास की सह-
भागिता के विचार से मेरा सच्चा पुत्र है:
परमेश्वर पिता और हमारे उद्धारकर्त्ता
मसीह यीशु से अनुग्रह और शान्ति होती
रहे॥

५ मैं इसलिये तुझे क्रेते में छोड़ आया
था, कि तू शेष रही हुई बातों को सुधारे,

और मेरी आज्ञा के अनुसार नगर
नगर प्राचीनों * को नियुक्त करे। ६ जो
निर्दोष और एक ही पत्नी के पति हो, जिन
के लड़केबाले विश्वासी हों, और जिन्हें
लुचपन और निरकुशता का दोष नही।
७ क्योंकि अध्यक्ष † को परमेश्वर का
भण्डारी होने के कारण निर्दोष होना
चाहिए; न हठी, न क्रोधी, न पियक्कड,
न मारपीट करनेवाला, और न नीच
कमाई का लोभी। ८ पर पहुनाई करने-
वाला, भलाई का चाहनेवाला, सयमी,
न्यायी, पवित्र और जितेन्द्रिय हो। ९ और
विश्वासयोग्य वचन पर जो धर्मोपदेश के
अनुसार है, स्थिर रहे; कि खरी शिक्षा से
उपदेश दे सके, और विवादियों का मुह
भी बन्द कर सके॥

१० क्योंकि बहुत से लोग निरंकुश,
बकवादी और धोखा देनेवाले है; विशेष
करके खतनावालो में से। ११ इन का
मुंह बन्द करना चाहिए: ये लोग नीच
कमाई के लिये अनुचित बातें सिखाकर
घर के घर बिगाड देते हैं। १२ उन्ही
में से एक जन ने जो उन्ही का भविष्यद्-
वक्ता है, कहा है, कि क्रेती लोग सदा
झूठे, दुष्ट पशु और आलसी पेटू होते
है। १३ यह गवाही सच है, इसलिये
उन्हें कडाई से चितौनी दिया कर, कि
वे विश्वास में पक्के हो जाए। १४ और
वे यहूदियों की कथा कहानियो और उन
मनुष्यों की आज्ञाओ पर मन न लगाए,
जो सत्य से भटक जाते है। १५ शुद्ध
लोगों के लिये सब वस्तु शुद्ध है, पर
अशुद्ध और अविश्वासियों के लिये कुछ
भी शुद्ध नही: बरन उन की बुद्धि और
विवेक * दोनों अशुद्ध हैं। १६ वे कहते
हैं, कि हम परमेश्वर को जानते है: पर
अपने कामों से उसका इन्कार करते हैं,
क्योंकि वे घृणित और आज्ञा न मानने-
वाले हैं; और किसी अच्छे काम के योग्य
नही॥

२ पर तू ऐसी बाते कहा कर, जो खरे
उपदेश के योग्य हैं। २ अर्थात् बूढे
पुरुष, सचेत और गम्भीर और सयमी हो,
और उन का विश्वास और प्रेम और
धीरज पक्का हो। ३ इसी प्रकार बूढी
स्त्रियो का चाल चलन पवित्र लोगो सा
हो, दोष लगानेवाली और पियक्कड़ नही;
पर अच्छी बातें सिखानेवाली हों। ४ ताकि
वे जवान स्त्रियो को चितौनी देती रहें,
कि अपने पतियो और बच्चों से प्रीति
रखे। ५ और सयमी, पतिव्रता, घर का
कारबार करनेवाली, भली और अपने
अपने पति के आधीन रहनेवाली हों,
ताकि परमेश्वर के वचन की निन्दा न
होने पाए। ६ ऐसे ही जवान पुरुषो को
भी समझाया कर, कि सयमी हो।
७ सब बातो में अपने आप को भले
कामो का नमूना बना तेरे उपदेश मे
सफाई, गम्भीरता। ८ और ऐसी खराई
पाई जाए, कि कोई उसे बुरा न कह
सके; जिस से विरोधी हम पर कोई
दोष लगाने की गौ न पाकर लज्जित हों।
९ दासों को समझा, कि अपने अपने
स्वामी के आधीन रहें, और सब बातो मे
उन्हें प्रसन्न रखे, और उलटकर जवाब
न दे। १० चोरी चालाकी न करें; पर
सब प्रकार से पूरे विश्वासी निकले, कि
वे सब बातो मे हमारे उद्धारकर्त्ता परमेश्वर

* या प्रिसबुतिरों। † या बिशप।

* अर्थात् मन या कानशन्स।

के उपदेश को शोभा दें। ११ क्योंकि
परमेश्वर का वह अनुग्रह प्रगट है, जो सब
मनुष्यों के उद्धार का कारण है। १२ और
हमें चिताता है, कि हम अभक्ति और
सांसारिक अभिलाषाओं से मन फेरकर
इस युग में संयम और धर्म और भक्ति से
जीवन बिताए। १३ और उस धन्य आशा
की अर्थात् अपने महान परमेश्वर और
उद्धारकर्त्ता यीशु मसीह की महिमा के
प्रगट होने की बाट जोहते रहें। १४ जिस
ने अपने आप को हमारे लिये दे दिया,
कि हमें हर प्रकार के अधर्म से छुड़ा ले,
और शुद्ध करके अपने लिये एक ऐसी
जाति * बना ले जो भले भले कामों में
सरगर्म हो॥

१५ पूरे अधिकार के साथ ये बातें कह,
और समझा और सिखाता रह. कोई तुझे
तुच्छ न जानने पाए॥

३ लोगों को सुधि दिला, कि हाकिमों
और अधिकारियों के आधीन रहें,
और उन की आज्ञा मानें, और हर एक
अच्छे काम के लिये तैयार रहें। २ किसी
को बदनाम न करें, झगड़ालू न हों,
पर कोमल स्वभाव के हों, और सब
मनुष्यों के साथ बड़ी नम्रता के साथ
रहें। ३ क्योंकि हम भी पहिले, निर्बुद्धि,
और आज्ञा न माननेवाले, और भ्रम में
पड़े हुए, और रंग रंग के अभिलाषाओं
और सुखविलास के दासत्व में थे, और
बैरभाव, और डाह करने में जीवन निर्वाह
करते थे, और घृणित थे, और एक दूसरे से
बैर रखते थे। ४ पर जब हमारे उद्धार-
कर्त्ता परमेश्वर की कृपा, और मनुष्यों
पर उसकी प्रीति प्रगट हुई। ५ तो उस ने

* या लोग।

हमारा उद्धार किया: और यह धर्म के
कामों के कारण नहीं, जो हम ने आप
किए, पर अपनी दया के अनुसार, नए
जन्म के स्नान, और पवित्र आत्मा के हमें
नया बनाने के द्वारा हुआ। ६ जिसे उस ने
हमारे उद्धारकर्त्ता यीशु मसीह के द्वारा
हम पर अधिकाई से उंडेला *। ७ जिस से
हम उसके अनुग्रह से धर्मी ठहरकर,
अनन्त जीवन की आशा के अनुसार
वारिस बनें। ८ यह बात सच † है,
और मैं चाहता हूं, कि तू इन बातों के
विषय में दृढ़ता से बोले इसलिये कि
जिन्हों ने परमेश्वर की प्रतीति की है,
वे भले-भले कामों में लगे रहने का ध्यान
रखें ये बातें भली, और मनुष्यों के
लाभ की हैं। ९ पर मूर्खता के विवादों,
और वंशावलियों, और बैर विरोध, और
उन झगड़ों से, जो व्यवस्था के विषय में
हों बचा रह, क्योंकि वे निष्फल और
व्यर्थ हैं। १० किसी पाखंडी को एक दो
बार समझा बुझाकर उस से अलग रह।
११ यह जानकर कि ऐसा मनुष्य भटक
गया है, और अपने आप को दोषी ठहराकर
पाप करता रहता है॥

१२ जब मैं तेरे पास अरतिमास या
तुखिकुस को भेजूं, तो मेरे पास नीकुपुलिस
आने का यत्न करना: क्योंकि मैं ने वहीं
जाड़ा काटने की ठानी है। १३ जेनास
व्यवस्थापक और अपुल्लोस को यत्न
करके आगे पहुंचा दे, और देख, कि उन्हें
किसी वस्तु की घटी न होने पाए।
१४ और हमारे लोग भी आवश्यकताओं
को पूरा करने के लिये अच्छे कामों

* या बहाया।
† यू० विश्वासयोग्य।

में लगे रहना सीखें ताकि निष्फल न
रहें ॥
१५ मेरे सब साथियों का तुझे नमस्कार
और जो विश्वास के कारण हम से प्रीति
रखते है, उन को नमस्कार ॥
तुम सब पर अनुग्रह होता रहे ॥

---

# फिलेमोन के नाम पौलुस प्रेरित की पत्री

१ पौलुस की ओर से जो मसीह
यीशु का कैदी है, और भाई तिमु-
थियुस की ओर से हमारे प्रिय सहकर्मी
फिलेमोन। २ और बहिन अफफिया, और
हमारे साथी योद्धा अरखिप्पुस और
फिलेमोन के घर की कलीसिया के नाम ॥
३ हमारे पिता परमेश्वर और प्रभु
यीशु मसीह की ओर से अनुग्रह और शान्ति
तुम्हें मिलती रहे ॥
४ मैं तेरे उस प्रेम और विश्वास की
चर्चा सुनकर, जो सब पवित्र लोगो के
साथ और प्रभु यीशु पर है। ५ सदा
परमेश्वर का धन्यवाद करता हू; और
अपनी प्रार्थनाओ मे भी तुझे स्मरण करता
हू। ६ कि तेरा विश्वास मे सहभागी
होना तुम्हारी सारी भलाई की पहिचान
में मसीह के लिये प्रभावशाली हो।
७ क्योंकि हे भाई, मुझे तेरे प्रेम से बहुत
आनन्द और शान्ति मिली, इसलिये कि
तेरे द्वारा पवित्र लोगो के मन हरे भरे हो
गए हैं ॥
८ इसलिये यद्यपि मुझे मसीह मे बडा
हियाव तो है, कि जो बात ठीक है,
उस की आज्ञा तुझे दूं। ९ तौभी मुझ
बूढ़े पौलुस को जो अब मसीह यीशु के
लिये कैदी हूं, यह और भी भला जान
पडा कि प्रेम से बिनती करू। १० मै
अपने बच्चे उनेसिमुस के लिये जो मुझ से
मेरी कैद में जन्मा है तुझ से बिनती
करता हू। ११ वह तो पहिले तेरे कुछ
काम का न था, पर अब तेरे और मेरे
दोनों के बड़े काम का है। १२ उसी को
अर्थात् जो मेरे हृदय का टुकड़ा है, मैं ने
उसे तेरे पास लौटा दिया है। १३ उसे
मै अपने ही पास रखना चाहता था कि
तेरी ओर से इस कैद मे जो सुसमाचार
के कारण है, मेरी सेवा करे। १४ पर
मै ने तेरी इच्छा बिना कुछ भी करना
न चाहा कि तेरी यह कृपा दबाव से नही
पर आनन्द से हो। १५ क्योकि क्या जाने
वह तुझ से कुछ दिन तक के लिये इसी
कारण अलग हुआ कि सदैव तेरे निकट
रहे। १६ परन्तु अब से दास की नाईं
नही, बरन दास से भी उत्तम, अर्थात्
भाई के समान रहे जो शरीर में भी
और विशेष कर प्रभु में भी मेरा प्रिय
हो। १७ सो यदि तू मुझे सहभागी
समझता है, तो उसे इस प्रकार ग्रहण कर
जैसे मुझे। १८ और यदि उस ने तेरी
कुछ हानि की है, या उस पर तेरा कुछ
आता है, तो मेरे नाम पर लिख ले।
१९ मैं पौलुस अपने हाथ से लिखता हूं, कि

मे ग्राप भर दूगा; ग्रौर इस के कहने की
कुछ ग्रावश्यकता नही, कि मेरा कर्ज जो
तुझ पर है वह तू ही है। २० हे भाई
यह ग्रानन्द मुझे प्रभु मे तेरी ग्रोर से
मिले: मसीह मे मेरे जी को हरा भरा
कर दे। २१ मैं तेरे ग्राज्ञाकारी होने का
भरोसा रखकर, तुझे लिखता हू ग्रौर यह
जानता हू, कि जो कुछ मैं कहता हू, तू
उस से कही बढकर करेगा। २२ ग्रौर यह
भी, कि मेरे लिये उतरने की जगह तैयार
रख, मुझे ग्राशा है, कि तुम्हारी प्रार्थनाग्रो
के द्वारा मै तुम्हें दे दिया जाऊगा ॥

२३ इपफ्रास जो मसीह यीशु में मेरे
साथ कैदी है। २४ ग्रौर मरकुस ग्रौर
ग्ररिस्तर्खुस ग्रौर देमास ग्रौर लूका जो
मेरे सहकर्मी हे इन का तुझे नमस्कार ॥

२५ हमारे प्रभु यीशु मसीह का ग्रनुग्रह
तुम्हारी ग्रात्मा पर होता रहे। ग्रामीन ॥

---

# इब्रानियों के नाम पत्री

१ पूर्व युग में परमेश्वर ने बाप-
दादो से थोडा थोडा करके ग्रौर भाति
भांति से भविष्यद्वक्ताग्रों के द्वारा बाते
करके। २ इन दिनो के ग्रन्त में हम से
पुत्र के द्वारा बाते की, जिसे उस ने सारी
वस्तुग्रो का वारिस ठहराया ग्रौर उसी के
द्वारा उस ने सारी सृष्टि रची है। ३ वह
उस की महिमा का प्रकाश, ग्रौर उसके
तत्व की छाप है, ग्रौर सब वस्तुग्रों को
ग्रपनी सामर्थ के वचन से सभालता है.
वह पापो को धोकर ऊचे स्थानों पर
महामहिमन के दहिने जा बैठा। ४ ग्रौर
स्वर्गदूतों से उतना ही उत्तम ठहरा,
जितना उस ने उन से बड़े पद का वारिस
होकर उत्तम नाम पाया। ५ क्योंकि स्वर्ग-
दूतों में से उस ने कब किसी से कहा,
कि तू मेरा पुत्र है, ग्राज तू मुझ से उत्पन्न
हुग्रा? ग्रौर फिर यह, कि मैं उसका
पिता हूंगा, ग्रौर वह मेरा पुत्र होगा?
६ ग्रौर जब पहिलौठे को जगत में फिर
लाता है, तो कहता है, कि परमेश्वर के
सब स्वर्गदूत उसे दण्डवत करें। ७ ग्रौर
स्वर्गदूतो के विषय में यह कहता है, कि
वह ग्रपने दूतो को पवन, ग्रौर ग्रपने
सेवको को धधकती ग्राग बनाता है।
८ परन्तु पुत्र से कहता है, कि हे परमेश्वर,
तेरा सिहासन युगानुयुग रहेगा: तेरे राज्य
का राजदण्ड न्याय का राजदण्ड है।
९ तू ने धर्म से प्रेम ग्रौर ग्रधर्म से बैर
रखा; इस कारण परमेश्वर तेरे परमेश्वर
ने तेरे साथियो से बढ़कर हर्षरूपी तेल से
तुझे ग्रभिषेक किया। १० ग्रौर यह कि,
हे प्रभु, ग्रादि में तू ने पृथ्वी की नेव
डाली, ग्रौर स्वर्ग तेरे हाथों की कारीगरी
है। ११ वे तो नाश हो जाएंगे; परन्तु
तू बना रहेगा: ग्रौर वे सब वस्त्र की
नाईं पुराने हो जाएगें। १२ ग्रौर तू
उन्हें चादर की नाईं लपेटेगा, ग्रौर वे
वस्त्र की नाईं बदल जाएंगे: पर तू
वही है ग्रौर तेरे वर्षों का ग्रन्त न होगा।

१३ और स्वर्गदूतों में से उस ने किस से
कब कहा, कि तू मेरे दहिने बैठ, जब तक
कि मै तेरे बैरियो को तेरे पावो के नीचे
की पीढ़ी न कर दू? १४ क्या वे सब
सेवा टहल करनेवाली आत्माए नही,
जो उद्धार पानेवालो के लिये सेवा करने को
भेजी जाती है?

२ इस कारण चाहिए, कि हम उन
बातों पर जो हम ने सुनी है, और
भी मन लगाए, ऐसा न हो कि बहकर
उन से दूर चले जाए। २ क्योकि जो
वचन स्वर्गदूतों के द्वारा कहा गया था
जब वह स्थिर रहा और हर एक अपराध
और आज्ञा न मानने का ठीक ठीक
बदला मिला। ३ तो हम लोग ऐसे बडे
उद्धार से निश्चिन्त रहकर क्योकर बच
सकते है? जिस की चर्चा पहिले पहिल
प्रभु के द्वारा हुई, और सुननेवालो के
द्वारा हमें निश्चय हुआ। ४ और साथ
ही परमेश्वर भी अपनी इच्छा के अनुसार
चिन्हों, और अद्भुत कामो, और नाना
प्रकार के सामर्थ के कामो, और पवित्र
आत्मा के बरदानो के बाटने के द्वारा इस की
गवाही देता रहा॥

५ उस ने उस आनेवाले जगत को
जिस की चर्चा हम कर रहे हैं, स्वर्गदूतो
के आधीन न किया। ६ बरन किसी ने
कही, यह गवाही दी है, कि मनुष्य क्या
है, कि तू उस की सुधि लेता है? या
मनुष्य का पुत्र क्या है, कि तू उस पर
दृष्टि करता है? ७ तू ने उसे स्वर्गदूतो से
कुछ ही कम किया, तू ने उस पर महिमा
और आदर का मुकुट रखा और उसे
अपने हाथों के कामों पर अधिकार दिया।
८ तू ने सब कुछ उसके पावों के नीचे
कर दिया: इसलिये जब कि उस ने
सब कुछ उसके आधीन कर दिया, तो
उस ने कुछ भी रख न छोड़ा, जो उसके
आधीन न हो. पर हम अब तक सब
कुछ उसके आधीन नही देखते। ९ पर
हम यीशु को जो स्वर्गदूतो से कुछ ही
कम किया गया था, मृत्यु का दुख उठाने
के कारण महिमा और आदर का मुकुट
पहिने हुए देखते है, ताकि परमेश्वर के
अनुग्रह से हर एक मनुष्य के लिये मृत्यु
का स्वाद चखे। १० क्योकि जिस के
लिये सब कुछ है, और जिस के द्वारा
सब कुछ है, उसे यही अच्छा लगा कि
जब वह बहुत से पुत्रों को महिमा मे
पहुचाए, तो उन के उद्धार के कर्त्ता को
दुख उठाने के द्वारा सिद्ध करे। ११ क्योकि
पवित्र करनेवाला और जो पवित्र किए
जाते हैं, सब एक ही मूल से हैं: इसी
कारण वह उन्हें भाई कहने से नही
लजाता। १२ पर कहता है, कि मै तेरा
नाम अपने भाइयों को सुनाऊगा, सभा
के बीच में मैं तेरा भजन गाऊंगा।
१३ और फिर यह, कि मै उस पर
भरोसा रखूगा; और फिर यह कि देख,
मैं उन लड़को सहित जिसे परमेश्वर ने
मुझे दिए। १४ इसलिये जब कि लड़के
मांस और लोहू के भागी हैं, तो वह आप
भी उन के समान उन का सहभागी हो
गया; ताकि मृत्यु के द्वारा उसे जिसे
मृत्यु पर शक्ति मिली थी, अर्थात् शैतान *
को निकम्मा कर दे। १५ और जितने
मृत्यु के भय के मारे जीवन भर दासत्व में
फंसे थे, उन्हें छुड़ा ले। १६ क्योंकि
वह तो स्वर्गदूतो को नही बरन इब्राहीम

* यू० इब्लीस।

२ इसलिये सब प्रकार का बैरभाव
और छल और कपट और डाह और
बदनामी को दूर करके। २ नये जन्मे हुए
बच्चों की नाईं निर्मल आत्मिक दूध की
लालसा करो, ताकि उसके द्वारा उद्धार
पाने के लिये बढ़ते जाओ। ३ यदि तुम ने
प्रभु की कृपा का स्वाद चख लिया है।
४ उसके पास आकर, जिसे मनुष्यों ने तो
निकम्मा ठहराया, परन्तु परमेश्वर के निकट
चुना हुआ, और बहुमूल्य जीवता पत्थर है।
५ तुम भी आप जीवते पत्थरों की नाईं
आत्मिक घर बनते जाते हो, जिस से याजकों
का पवित्र समाज बनकर, ऐसे आत्मिक
बलिदान चढ़ाओ, जो यीशु मसीह के द्वारा
परमेश्वर को ग्राह्य हैं। ६ इस कारण
पवित्र शास्त्र में भी आया है, कि देखो,
मैं सिय्योन मे कोने के सिरे का चुना हुआ
और बहुमूल्य पत्थर धरता हू: और जो
कोई उस पर विश्वास करेगा, वह किसी
रीति से लज्जित नही होगा। ७ सो
तुम्हारे लिये जो विश्वास करते हो, वह तो
बहुमूल्य है, पर जो विश्वास नही करते
उन के लिये * जिस पत्थर को राजमिस्त्रीयो
ने निकम्मा ठहराया था, वही कोने का सिरा
हो गया। ८ और ठेस † लगने का पत्थर
और ठोकर खाने की चटान हो गया है:
क्योंकि वे तो वचन को न मानकर ठोकर
खाते हैं और इसी के लिये वे ठहराए भी
गए थे। ९ पर तुम एक चुना हुआ वंश,
और राज-पदधारी, याजको का समाज,
और पवित्र लोग, और (परमेश्वर की)
निज प्रजा हो, इसलिये कि जिस ने तुम्हें
अन्धकार में से अपनी अद्भुत ज्योति में
बुलाया है, उसके गुण प्रगट करो। १० तुम
पहिले तो कुछ भी नहीं थे, पर अब परमेश्वर
की प्रजा हो: तुम पर दया नही हुई थी
पर अब तुम पर दया हुई है।।

११ हे प्रियो मै तुम से बिनती करता हूं,
कि तुम अपने आप को परदेशी और यात्री
जानकर उन सांसारिक अभिलाषाओं से
जो आत्मा से युद्ध करती हैं, बचे रहो।
१२ अन्यजातियों में तुम्हारा चालचलन
भला हो; इसलिये कि जिन जिन बातो में
वे तुम्हे कुकर्मी जानकर बदनाम करते हैं,
वे तुम्हारे भले कामो को देखकर; उन्ही के
कारण कृपा दृष्टि के दिन परमेश्वर की
महिमा करे।।

१३ प्रभु के लिये मनुष्यों के ठहराए
हुए हर एक प्रबन्ध के आधीन में रहो,
राजा के इसलिये कि वह सब पर प्रधान है।
१४ और हाकिमों के, क्योंकि वे कुकर्मियो
को दण्ड देने और सुकर्मियों की प्रशंसा के
लिये उसके भेजे हुए हैं। १५ क्योंकि
परमेश्वर की इच्छा यह है, कि तुम भले
काम करने से निर्बुद्धि लोगो की अज्ञानता
की बातों को बन्द कर दो। १६ और
अपने आप को स्वतंत्र जानो पर अपनी इस
स्वतत्रता को बुराई के लिये आड़ न बनाओ,
परन्तु अपने आप को परमेश्वर के दास
समझकर चलो। १७ सब का आदर करो,
भाइयों से प्रेम रखो, परमेश्वर से डरो,
राजा का सम्मान करो।।

१८ हे सेवको, हर प्रकार के भय *
के साथ अपने स्वामियों के आधीन रहो,
न केवल भलो और नम्रों के, पर कुटिलों के
भी। १९ क्योंकि यदि कोई परमेश्वर का
विचार करके † अन्याय से दुख उठाता हुआ
क्लेश सहता है, तो यह सुहावना है।

* भजन संहिता ११८ : २२ को देखो।
† यशायाह ८ : १४ को देखो।

* या आदर।
† यू० के विवेक या कानशन्स से।

२० क्योंकि यदि तुम ने अपराध करके घूसे
खाए और धीरज धरा, तो इस मे क्या
बड़ाई की बात है? पर यदि भला काम
करके दुख उठाते हो और धीरज धरते हो,
तो यह परमेश्वर को भाता है। २१ और
तुम इसी के लिये बुलाए भी गए हो क्योंकि
मसीह भी तुम्हारे लिये दुख उठाकर, तुम्हें
एक आदर्श दे गया है, कि तुम भी उसके
चिन्ह पर चलो। २२ न तो उस ने पाप
किया, और न उसके मुह से छल की कोई
बात निकली। २३ वह गाली सुनकर
गाली नही देता था, और दुख उठाकर किसी
को भी धमकी नही देता था, पर अपने आप
को सच्चे न्यायी के हाथ में सौपता था।
२४ वह आप ही हमारे पापों को अपनी
देह पर लिए हुए क्रूस पर चढ़ गया *,
जिस से हम पापो के लिये मर करके
धार्मिकता के लिये जीवन बिताए: उसी के
मार खाने से तुम चगे हुए। २५ क्योंकि
तुम पहिले भटकी हुई भेडो की नाई थे,
पर अब अपने प्राणो के रखवाले और
अध्यक्ष † के पास फिर आ गए हो।।

३ हे पत्नियो, तुम भी अपने पति के
आधीन रहो। २ इसलिये कि यदि
इन मे से कोई ऐसे हो जो वचन को न मानते
हो, तौभी तुम्हारे भय ‡ सहित पवित्र चाल-
चलन को देखकर बिना वचन के अपनी
अपनी पत्नी के चालचलन के द्वारा खिच
जाएं। ३ और तुम्हारा सिगार दिखावटी
न हो, अर्थात् बाल गूथने, और सोने के गहने,
या भांति भाति के कपड़े पहिनना। ४ बरन
तुम्हारा छिपा हुआ और गुप्त मनुष्यत्व,
नम्रता और मन की दीनता की अविनाशी
सजावट से सुसज्जित रहे, क्योंकि परमेश्वर
की दृष्टि मे इसका मूल्य बडा है। ५ और
पूर्वकाल मे पवित्र स्त्रियां भी, जो परमेश्वर
पर आशा रखती थी, अपने आप को इसी
रीति से सवारती और अपने अपने पति के
आधीन रहती थी। ६ जैसे सारा इब्राहीम
की आज्ञा में रहती और उसे स्वामी कहती
थी: सो तुम भी यदि भलाई करो, और
किसी प्रकार के भय से भयभीत न हो तो
उस की बेटियां ठहरोगी।।

७ वैसे ही हे पतियो, तुम भी बुद्धिमानी
से पत्नियों के साथ जीवन निर्वाह करो
और स्त्री को निर्बल पात्र जानकर उसका
आदर करो, यह समझकर कि हम दोनो
जीवन के बरदान * के वारिस है, जिस से
तुम्हारी प्रार्थनाए रुक न जाए।।

८ निदान, सब के सब एक मन और
कृपामय और भाईचारे की प्रीति रखनेवाले,
और करुणामय, और नम्र बनो। ९ बुराई
के बदले बुराई मत करो; और न गाली के
बदले गाली दो, पर इस के विपरीत
आशीष ही दो: क्योंकि तुम आशीष के
वारिस होने के लिये बुलाए गए हो।
१० क्योंकि जो कोई जीवन की इच्छा
रखता है, और अच्छे दिन देखना चाहता है,
वह अपनी जीभ को बुराई से, और अपने
होठो को छल की बाते करने से रोके रहे।
११ वह बुराई का साथ छोड़े, और भलाई
ही करे; वह मेल मिलाप को ढूढे, और उस-
के यत्न मे रहे। १२ क्योंकि प्रभु की आखे
धर्मियो पर लगी रहती है, और उसके कान
उन की बिनती की ओर लगे रहते हैं, परन्तु
प्रभु बुराई करनेवालों के विमुख रहता है।।

* या उस ने आप क्रूस पर हमारे पापों को अपनी देह पर उठा लिया।

† या बिशप।　‡ या आदर।

* यू० अनुग्रह।

१३ और यदि तुम भलाई करने में
उत्तेजित रहो तो तुम्हारी बुराई करनेवाला
फिर कौन है? १४ और यदि तुम धर्म के
कारण दुख भी उठाओ, तो धन्य हो; पर
उन के डराने से मत डरो, और न घबराओ।
१५ पर मसीह को प्रभु जानकर अपने अपने
मन मे पवित्र समझो, और जो कोई तुम से
तुम्हारी आशा के विषय मे कुछ पूछे, तो
उसे उत्तर देने के लिये सर्वदा तैयार रहो,
पर नम्रता और भय के साथ। १६ और
विवेक * भी शुद्ध रखो, इसलिये कि जिन
बातो के विषय मे तुम्हारी बदनामी होती
है, उन के विषय मे वे जो तुम्हारे मसीही
अच्छे चालचलन का अपमान करते है
लज्जित हो। १७ क्योंकि यदि परमेश्वर
की यही इच्छा हो, कि तुम भलाई करने के
कारण दुख उठाओ, तो यह बुराई करने के
कारण दुख उठाने से उत्तम है। १८ इस-
लिये कि मसीह ने भी, अर्थात् अधर्मियो के
लिये धर्मी ने पापों के कारण एक बार दुख
उठाया, ताकि हमे परमेश्वर के पास
पहुचाए: वह शरीर के भाव से तो घात
किया गया, पर आत्मा के भाव से जिलाया
गया। १९ उसी में उस ने जाकर कैदी
आत्माओं को भी प्रचार किया। २० जिन्हो
ने उस बीते समय मे आज्ञा न माना जब
परमेश्वर नूह के दिनो में धीरज धरकर
ठहरा रहा, और वह जहाज बन रहा था,
जिस मे बैठकर थोड़े लोग अर्थात् आठ प्राणी
पानी के द्वारा बच गए। २१ और उसी
पानी का दृष्टान्त भी, अर्थात् बपतिस्मा,
यीशु मसीह के जी उठने के द्वारा, अब तुम्हे
बचाता है; (उस से शरीर के मैल को
दूर करने का अर्थ नही है, परन्तु शुद्ध

* अर्थात् मन या कानशन्स।

विवेक * से परमेश्वर के वश में हो जाने का
अर्थ है)। २२ वह स्वर्ग पर जाकर
परमेश्वर के दहिनी ओर बैठ गया; और
स्वर्गदूत और अधिकारी और सामर्थी उसके
आधीन किए गए हैं॥

४ सो जब कि मसीह ने शरीर में
होकर दुख उठाया तो तुम भी उस ही
मनसा को धारण करके हथियार बान्ध लो
क्योकि जिस नें शरीर मे दुख उठाया, वह
पाप से छूट गया। २ ताकि भविष्य मे
अपना शेष शारीरिक जीवन मनुष्यो की
अभिलाषाओ के अनुसार नही बरन
परमेश्वर की इच्छा के अनुसार व्यतीत
करो। ३ क्योकि अन्यजातियो की इच्छा
के अनुसार काम करने, और लुचपन की
बुरी अभिलाषाओ, मतवालापन, लीला-
क्रीड़ा, पियक्कड़पन, और घृणित मूर्त्तिपूजा
मे जहा तक हम ने पहिले समय गवाया,
वही बहुत हुआ। ४ इस से वे अचम्भा
करते हैं, कि तुम ऐसे भारी लुचपन मे उन का
साथ नही देते, और इसलिये वे बुरा भला
कहते है। ५ पर वे उस को जो जीवतों
और मरे हुओं का न्याय करने को तैयार है,
लेखा देंगे। ६ क्योकि मरे हुओं को भी
सुसमाचार इसी लिये सुनाया गया, कि
शरीर मे तो मनुष्यो के अनुसार उन का
न्याय हो, पर आत्मा मे वे परमेश्वर के
अनुसार जीवित रहे॥

७ सब बातो का अन्त तुरन्त होनेवाला
है; इसलिये सयमी होकर प्रार्थना के लिये
सचेत रहो। ८ और सब में श्रेष्ठ बात
यह है कि एक दूसरे से अधिक प्रेम रखो;
क्योकि प्रेम अनेक पापो को ढाप देता है।
९ बिना कुड़कुड़ाए एक दूसरे की पहुनाई

* अर्थात् मन या कानशन्स।

करो। १० जिस को जो बरदान मिला है,
वह उसे परमेश्वर के नाना प्रकार के अनुग्रह
के भले भण्डारियों की नाईं एक दूसरे की
सेवा में लगाए। ११ यदि कोई बोले, तो
ऐसा बोले, मानो परमेश्वर का वचन है;
यदि कोई सेवा करे, तो उस शक्ति से करे
जो परमेश्वर देता है; जिस से सब बातों में
यीशु मसीह के द्वारा, परमेश्वर की महिमा
प्रगट हो : महिमा और समराज्य युगानुयुग
उसी की है। आमीन॥

१२ हे प्रियो, जो दुख रूपी अग्नि तुम्हारे
परखने के लिये तुम में भड़की है, इस से
यह समझकर अचम्भा न करो कि कोई
अनोखी बात तुम पर बीत रही है। १३ पर
जैसे जैसे मसीह के दुखों में सहभागी होते
हो, आनन्द करो, जिस से उसकी महिमा के
प्रगट होते समय भी तुम आनन्दित और
मगन हो। १४ फिर यदि मसीह के नाम के
लिये तुम्हारी निन्दा की जाती है, तो धन्य
हो; क्योंकि महिमा का आत्मा, जो
परमेश्वर का आत्मा है, तुम पर छाया करता
है। १५ तुम में से कोई व्यक्ति हत्यारा
या चोर, या कुकर्मी होने, या पराए काम में
हाथ डालने के कारण दुख न पाए।
१६ पर यदि मसीही होने के कारण दुख
पाए, तो लज्जित न हो, पर इस बात के लिये
परमेश्वर की महिमा करे। १७ क्योंकि
वह समय आ पहुचा है, कि पहिले परमेश्वर
के लोगो * का न्याय किया जाए, और जब
कि न्याय का आरम्भ हम ही से होगा तो
उन का क्या अन्त होगा जो परमेश्वर के
सुसमाचार को नही मानते? १८ और
यदि धर्मी व्यक्ति ही कठिनता से उद्धार
पाएगा, तो भक्तिहीन और पापी का क्या
ठिकाना? १९ इसलिये जो परमेश्वर की
इच्छा के अनुसार दुख उठाते हैं, वे भलाई
करते हुए, अपने अपने प्राण को विश्वास-
योग्य सृजनहार के हाथ में सौप दें॥

५ तुम में जो प्राचीन * हैं, मैं उन की
नाईं प्राचीन और मसीह के दुखों का
गवाह और प्रगट होनेवाली महिमा में
सहभागी होकर उन्हें यह समझाता हूं।
२ कि परमेश्वर के उस झुंड की, जो तुम्हारे
बीच में है रखवाली करो; और यह दबाव
से नही, परन्तु परमेश्वर की इच्छा के
अनुसार आनन्द सें, और नीच-कमाई के
लिये नही, पर मन लगा कर। ३ और जो
लोग तुम्हे सौंपे गए है, उन पर अधिकार न
जताओ, बरन झुड के लिये आदर्श बनो।
४ और जब प्रधान रखवाला प्रगट होगा,
तो तुम्हें महिमा का मुकुट दिया जाएगा, जो
मुरझाने का नही। ५ हे नवयुवको, तुम भी
प्राचीनों † के आधीन रहो, बरन तुम सब
के सब एक दूसरे की सेवा के लिये दीनता
से कमर बान्धे रहो, क्योकि परमेश्वर
अभिमानियों का साम्हना करता है, परन्तु
दीनो पर अनुग्रह करता है। ६ इसलिये
परमेश्वर के बलवन्त हाथ के नीचे दीनता
से रहो, जिस से वह तुम्हे उचित समय पर
बढाए। ७ और अपनी सारी चिन्ता उसी
पर डाल दो, क्योंकि उस को तुम्हारा ध्यान
है। ८ सचेत हो, और जागते रहो, क्योकि
तुम्हारा विरोधी शैतान ‡ गर्जनेवाले सिह
की नाई इस खोज मे रहता है, कि किस को
फाड़ खाए। ९ विश्वास मे दृढ़ होकर,
और यह जानकर उसका साम्हना करो,
कि तुम्हारे भाई जो संसार में हैं, ऐसे ही

* यू० घर।

* या प्रिसबुतिर।
† या प्रिसबुतिरों।　‡ यू० इब्लीस।

दुख भुगत रहे हैं। १० अब परमेश्वर जो सारे अनुग्रह का दाता है, जिस ने तुम्हें मसीह में अपनी अनन्त महिमा के लिये बुलाया, तुम्हारे थोड़ी देर तक दुख उठाने के बाद आप ही तुम्हें सिद्ध और स्थिर और बलवन्त करेगा। ११ उसी का समराज्य युगानुयुग रहे। आमीन॥

१२ मैं ने सिलवानस के हाथ, जिसे मैं विश्वासयोग्य भाई समझता हूं, सक्षेप में लिखकर तुम्हे समझाया है और यह गवाही दी है कि परमेश्वर का सच्चा अनुग्रह यही है, इसी में स्थिर रहो। १३ जो बाबुल में तुम्हारी नाईं चुने हुए लोग है, वह और मेरा पुत्र मरकुस तुम्हे नमस्कार कहते है। १४ प्रेम से चुम्बन ले लेकर एक दूसरे को नमस्कार करो॥

तुम सब को जो मसीह में हो शान्ति मिलती रहे॥

---

# पतरस की दूसरी पत्री

१ शमौन पतरस की ओर से जो यीशु मसीह का दास और प्रेरित है, उन लोगों के नाम जिन्हों ने हमारे परमेश्वर और उद्धारकर्त्ता यीशु मसीह की धार्मिकता से हमारा सा बहुमूल्य विश्वास प्राप्त किया है। २ परमेश्वर के और हमारे प्रभु यीशु की पहचान के द्वारा अनुग्रह और शान्ति तुम में बहुतायत से बढ़ती जाए। ३ क्योंकि उसके ईश्वरीय सामर्थ ने सब कुछ जो जीवन और भक्ति से सम्बन्ध रखता है, हमें उसी की पहचान के द्वारा दिया है, जिस ने हमे अपनी ही महिमा और सद्गुण के अनुसार बुलाया है। ४ जिन के द्वारा उस ने हमे बहुमूल्य और बहुत ही बड़ी प्रतिज्ञाएं दी है : ताकि इन के द्वारा तुम उस सड़ाहट से छूटकर जो संसार में बुरी अभिलाषाओं से होती है, ईश्वरीय स्वभाव के समभागी हो जाओ। ५ और इसी कारण तुम सब प्रकार का यत्न करके, अपने विश्वास पर सद्गुण, और सद्गुण पर समझ। ६ और समझ पर संयम, और संयम पर धीरज, और धीरज पर भक्ति। ७ और भक्ति पर भाईचारे की प्रीति, और भाईचारे की प्रीति पर प्रेम बढाते जाओ। ८ क्योंकि यदि ये बातें तुम मे वर्तमान रहे, और बढ़ती जाएं, तो तुम्हे हमारे प्रभु यीशु मसीह के पहचानने में निकम्मे और निष्फल न होने देंगी। ९ और जिस मे ये बाते नही, वह अन्धा है, और धुन्धला देखता है, और अपने पूर्वकाली पापो से धुलकर शुद्ध होने को भूल बैठा है। १० इस कारण हे भाइयो, अपने बुलाए जाने, और चुन लिये जाने को सिद्ध करने का भली भांति यत्न करते जाओ, क्योंकि यदि ऐसा करोगे, तो कभी भी ठोकर न खाओगे। ११ बरन इस रीति से तुम हमारे प्रभु और उद्धारकर्त्ता यीशु मसीह के अनन्त राज्य में बड़े आदर के साथ प्रवेश करने पाओगे॥

१२ इसलिये यद्यपि तुम ये बातें जानते हो, और जो सत्य वचन तुम्हें मिला है,

उस मे बने रहते हो, तौभी मैं तुम्हें इन बातो
की सुधि दिलाने को सर्वदा तैयार रहूंगा।
१३ और मैं यह अपने लिये उचित समझता
हू, कि जब तक मैं इस डेरे में हू, तब तक
तुम्हे सुधि दिला दिलाकर उभारता रहू।
१४ क्योंकि यह जानता हू, कि मसीह के
वचन के अनुसार मेरे डेरे के गिराए जाने
का समय शीघ्र आनेवाला हैं। १५ इस-
लिये मै ऐसा यत्न करूंगा, कि मेरे कूच
करने के बाद तुम इन सब बातों को सर्वदा
स्मरण कर सको। १६ क्योंकि जब हम ने
तुम्हें अपने प्रभु यीशु मसीह की सामर्थ का,
और आगमन का समाचार दिया था तो
वह चतुराई से गढ़ी हुई कहानियों का
अनुकरण नही किया था बरन हम ने आप
ही उसके प्रताप को देखा था। १७ कि
उस ने परमेश्वर पिता से आदर, और
महिमा पाई जब उस प्रतापमय महिमा मे से
यह वाणी आई कि यह मेरा प्रिय पुत्र है,
जिस से मैं प्रसन्न हूं। १८ और जब हम
उसके साथ पवित्र पहाड़ पर थे, तो स्वर्ग से
यही वाणी आते सुना। १९ और हमारे
पास जो भविष्यद्वक्ताओ का वचन है, वह
इस घटना से दृढ ठहरा और तुम यह अच्छा
करते हो जो यह समझकर उस पर ध्यान
करते हो, कि वह एक दीया है, जो अन्धियारे
स्थान मे उस समय तक प्रकाश देता रहता
है जब तक कि पौ न फटे, और भोर का
तारा तुम्हारे हृदयों में न चमक उठे।
२० पर पहिले यह जान लो कि पवित्र
शास्त्र की कोई भी भविष्यद्वाणी किसी के
अपने ही विचारधारा के आधार पर पूर्ण
नही होती। २१ क्योंकि कोई भी
भविष्यद्वाणी मनुष्य की इच्छा से कभी नहीं
हुई पर भक्त जन पवित्र आत्मा के द्वारा
उभारे जाकर परमेश्वर की ओर से बोलते
थे॥

२ और जिस प्रकार उन लोगों में
झूठे भविष्यद्वक्ता थे उसी प्रकार तुम
में भी झूठे उपदेशक होंगे, जो नाश करने-
वाले पाखण्ड का उद्घाटन छिप छिपकर
करेंगे और उस स्वामी का जिस ने उन्हें
मोल लिया है इन्कार करेंगे और अपने आप
को शीघ्र विनाश में डाल देंगे। २ और
बहुतेरे उन की नाईं लुचपन करेंगे, जिन के
कारण सत्य के मार्ग की निन्दा की जाएगी।
३ और वे लोभ के लिये बातें गढ़कर तुम्हें
अपने लाभ का कारण बनाएगे, और जो
दण्ड की आज्ञा उन पर पहिले से हो चुकी
है, उसके आने में कुछ भी देर नहीं, और उन
का विनाश ऊंघता नही। ४ क्योंकि जब
परमेश्वर ने उन स्वर्गदूतों को जिन्हों ने
पाप किया नही छोड़ा, पर नरक में भेजकर
अन्धेरे कुण्डों में डाल दिया, ताकि न्याय के
दिन तक बन्दी रहें। ५ और प्रथम युग के
संसार को भी न छोड़ा, बरन भक्तिहीन
ससार पर महा जल-प्रलय भेजकर धर्म के
प्रचारक नूह समेत आठ व्यक्तियों को बचा
लिया। ६ और सदोम और अमोराह के
नगरो को विनाश का ऐसा दण्ड दिया,
कि उन्हें भस्म करके राख मे मिला दिया
ताकि वे आनेवाले भक्तिहीन लोगों की
शिक्षा के लिये एक दृष्टान्त बनें। ७ और
धर्मी लूत को जो अधर्मियों के अशुद्ध चाल-
चलन से बहुत दुखी था छुटकारा दिया।
८ (क्योंकि वह धर्मी उन के बीच में रहते
हुए, और उन के अधर्म के कामों को देख
देखकर, और सुन सुनकर, हर दिन अपने
सच्चे मन को पीड़ित करता था)। ९ तो
प्रभु भक्तों को परीक्षा में से निकाल लेना

और अधर्मियों को न्याय के दिन तक दण्ड
की दशा में रखना भी जानता है। १० निज
करके उन्हें जो अशुद्ध अभिलाषाओं के पीछे
शरीर के अनुसार चलते, और प्रभुता को
तुच्छ जानते हैं: वे ढीठ, और हठी हैं,
और ऊंचे पदवालों को बुरा भला कहने से
नहीं डरते। ११ तौभी स्वर्गदूत जो शक्ति
और सामर्थ में उन से बड़े हैं, प्रभु के साम्हने
उन्हें बुरा भला कहकर दोष नहीं लगाते।
१२ पर ये लोग निर्बुद्धि पशुओं ही के तुल्य
हैं, जो पकड़े जाने और नाश होने के लिये
उत्पन्न हुए हैं; और जिन बातों को जानते
ही नहीं, उन के विषय में औरों को बुरा
भला कहते हैं, वे अपनी सड़ाहट में आप ही
सड़ जाएंगे। १३ औरों का बुरा करने के
बदले उन्हीं का बुरा होगा: उन्हें दिन
दोपहर सुख-विलास करना भला लगता है,
यह कलंक और दोष हैं: जब वे तुम्हारे
साथ खाते-पीते हैं, तो अपनी ओर से
प्रेम भोज करके भोग-विलास करते हैं।
१४ उन की आंखों में व्यभिचारिणी बसी
हुई है, और वे पाप किए बिना रुक नहीं
सकते: वे चंचल मनवालों को फुसला लेते
हैं; उन के मन को लोभ करने का अभ्यास
हो गया है, वे सन्ताप के सन्तान हैं। १५ वे
सीधे मार्ग को छोड़कर भटक गए हैं, और
बओर के पुत्र बिलाम के मार्ग पर हो लिए
हैं; जिस ने अधर्म की मजदूरी को प्रिय
जाना। १६ पर उसके अपराध के विषय
में उलहना दिया गया, यहां तक कि अबोल
गदही ने मनुष्य की बोली से उस
भविष्यद्वक्ता को उसके बावलेपन से रोका।
१७ ये लोग अन्धे कूंए, और आन्धी के
उड़ाए हुए बादल हैं, उन के लिये अनन्त
अन्धकार ठहराया गया है। १८ वे व्यर्थ
घमण्ड की बातें कर करके लुचपन के कामों
के द्वारा, उन लोगों को शारीरिक अभि-
लाषाओं में फंसा लेते हैं, जो भटके हुओं में से
अभी निकल ही रहे हैं। १९ वे उन्हें
स्वतंत्र होने की प्रतिज्ञा तो देते हैं, पर
आप ही सड़ाहट के दास हैं, क्योंकि जो
व्यक्ति जिस से हार गया है, वह उसका
दास बन जाता है। २० और जब वे प्रभु
और उद्धारकर्त्ता यीशु मसीह की पहचान के
द्वारा संसार की नाना प्रकार की अशुद्धता
से बच निकले, और फिर उन में फंसकर
हार गए, तो उन की पिछली दशा पहिली
से भी बुरी हो गई है। २१ क्योंकि धर्म के
मार्ग का न जानना ही उन के लिये इस से
भला होता, कि उसे जानकर, उस पवित्र
आज्ञा से फिर जाते, जो उन्हें सौंपी गई
थी। उन पर यह कहावत * ठीक बैठती है,
२२ कि कुत्ता अपनी छांट की ओर और
धोई हुई सूअरनी कीचड़ में लोटने के लिये
फिर चली जाती है॥

३ हे प्रियो, अब मैं तुम्हें यह दूसरी
पत्री लिखता हूं, और दोनों में सुधि
दिलाकर तुम्हारे शुद्ध मन को उभारता हूं।
२ कि तुम उन बातों को, जो पवित्र
भविष्यद्वक्ताओं ने पहिले से कही हैं और
प्रभु, और उद्धारकर्त्ता की उस आज्ञा को
स्मरण करो, जो तुम्हारे प्रेरितों के द्वारा
दी गई थी। ३ और यह पहिले जान लो,
कि अन्तिम दिनों में हंसी ठट्ठा करनेवाले
आएंगे, जो अपनी ही अभिलाषाओं के
अनुसार चलेंगे। ४ और कहेंगे, उसके आने
की प्रतिज्ञा कहां गई? क्योंकि जब से बाप-
दादे सो गए हैं, सब कुछ वैसा ही है, जैसा
सृष्टि के आरम्भ से था? ५ वे तो जान
बूझकर यह भूल गए, कि परमेश्वर के वचन

* या दृष्टान्त।

के द्वारा से आकाश प्राचीन काल से वर्तमान
है और पृथ्वी भी जल में से बनी और जल में
स्थिर है। ६ इन्ही के द्वारा उस युग का
जगत जल में डूब कर नाश हो गया।
७ पर वर्तमान काल के आकाश और पृथ्वी
उसी वचन के द्वारा इसलिये रखे हैं, कि
जलाए जाएं, और वह भक्तिहीन मनुष्यों
के न्याय और नाश होने के दिन तक ऐसे ही
रखे रहेंगे ।।

८ हे प्रियो, यह एक बात तुम से छिपी
न रहे, कि प्रभु के यहां एक दिन हजार वर्ष
के बराबर है, और हजार वर्ष एक दिन के
बराबर है। ९ प्रभु अपनी प्रतिज्ञा के
विषय में देर नही करता, जैसी देर कितने
लोग समझते हें; पर तुम्हारे विषय में
धीरज धरता है, और नही चाहता, कि
कोई नाश हो; बरन यह कि सब को मन
फिराव का अवसर मिले। १० परन्तु प्रभु
का दिन चोर की नाईं आ जाएगा, उस दिन
आकाश बड़ी हडहडाहट के शब्द से जाता
रहेगा, और तत्व बहुत ही तप्त होकर पिघल
जाएगे, और पृथ्वी और उस पर के काम
जल जाएगे। ११ तो जब कि ये सब
वस्तुए, इस रीति से पिघलनेवाली हैं, तो
तुम्हे पवित्र चालचलन और भक्ति मे कैसे
मनुष्य होना चाहिए। १२ और परमेश्वर
के उस दिन की बाट किस रीति से जोहना
चाहिए और उसके जल्द आने के लिये कैसा
यत्न करना चाहिए; जिस के कारण
आकाश आग से पिघल जाएगे, और आकाश
के गण बहुत ही तप्त होकर गल जाएंगे।
१३ पर उस की प्रतिज्ञा के अनुसार हम
एक नए आकाश और नई पृथ्वी की आस
देखते है जिन में धार्मिकता बास करेगी।।

१४ इसलिये, हे प्रियो, जब कि तुम
इन बातो की आस देखते हो तो यत्न करो
कि तुम शान्ति से उसके साम्हने निष्कलक
और निर्दोष ठहरो। १५ और हमारे प्रभु
के धीरज को उद्धार समझो, जैसे हमारे
प्रिय भाई पौलुस ने भी उस ज्ञान के अनुसार
जो उसे मिला, तुम्हें लिखा है। १६ वैसे
ही उस ने अपनी सब पत्रियों मे भी इन
बातों की चर्चा की है जिन मे कितनी बातें
ऐसी हैं, जिनका समझना कठिन है, और
अनपढ और चचल लोग उन के अर्थो को
भी पवित्र शास्त्र की और बातों की नाईं
खीच तानकर अपने ही नाश का कारण
बनाते है। १७ इसलिये हे प्रियो तुम
लोग पहिले ही से इन बातो को जानकर
चौकस रहो, ताकि अधर्मियो के भ्रम में
फसकर अपनी स्थिरता को हाथ से कहीं
खो न दो। १८ पर हमारे प्रभु, और
उद्धारकर्त्ता यीशु मसीह के अनुग्रह और
पहचान में बढते जाओ। १९ उसी की
महिमा अब भी हो, और युगानुयुग होती
रहे। आमीन ।।

---

# यूहन्ना की पहिली पत्री

१ उस जीवन के वचन के विषय में
जो आदि से था, जिसे हम ने सुना,
और जिसे अपनी आंखों से देखा, बरन जिसे
हम ने ध्यान से देखा; और हाथों से छूआ।

२ (यह जीवन प्रगट हुआ, और हम ने
उसे देखा, और उस की गवाही देते है,
और तुम्हें उस अनन्त जीवन का समाचार
देते हैं, जो पिता के साथ था, और हम पर
प्रगट हुआ)। ३ जो कुछ हम ने देखा
और सुना है उसका समाचार तुम्हे भी देते
हैं, इसलिये कि तुम भी हमारे साथ सहभागी
हो; और हमारी यह सहभागिता पिता के
साथ, और उसके पुत्र यीशु मसीह के साथ
है। ४ और ये बाते हम इसलिये लिखते
हैं, कि हमारा आनन्द पूरा हो जाए॥

५ जो समाचार हम ने उस से सुना,
और तुम्हे सुनाते हैं, वह यह है, कि परमे-
श्वर ज्योति है: और उस मे कुछ भी
अन्धकार नहीं। ६ यदि हम कहे, कि
उसके साथ हमारी सहभागिता है, और
फिर अन्धकार मे चले, तो हम झूठे है·
और सत्य पर नही चलते। ७ पर यदि
जैसा वह ज्योति मे है, वैसे ही हम भी ज्योति
में चलें, तो एक दूसरे से सहभागिता रखते
हैं; और उसके पुत्र यीशु का लोहू हमे सब
पापों से शुद्ध करता है। ८ यदि हम कहें,
कि हम मे कुछ भी पाप नहीं, तो अपने आप
को धोखा देते हैं: और हम मे सत्य नही।
९ यदि हम अपने पापो को मान लें, तो
वह हमारे पापो को क्षमा करने, और हमें
सब अधर्म से शुद्ध करने में विश्वासयोग्य
और धर्मी है। १० यदि कहें कि हम ने
पाप नही किया, तो उसे झूठा ठहराते है,
और उसका वचन हम में नही है॥

२ हे मेरे बालको, मै ये बातें तुम्हें
इसलिये लिखता हूं, कि तुम पाप न
करो; और यदि कोई पाप करे, तो पिता
के पास हमारा एक सहायक है, अर्थात्
धार्मिक यीशु मसीह। २ और वही हमारे
पापों का प्रायश्चित्त है: और केवल हमारे
ही नही, बरन सारे जगत के पापों का भी।
३ यदि हम उस की आज्ञाओ को मानेंगे,
तो इस से हम जान लेंगे कि हम उसे जान
गए है। ४ जो कोई यह कहता है, कि मैं
उसे जान गया हू, और उस की आज्ञाओ को
नही मानता, वह झूठा है; और उस में
सत्य नही। ५ पर जो कोई उसके वचन
पर चले, उस मे सचमुच परमेश्वर का प्रेम
सिद्ध हुआ है: हमे इसी से मालूम होता है,
कि हम उस में है। ६ जो कोई यह कहता
है, कि मै उस मे बना रहता हू, उसे चाहिए,
कि आप भी वैसा ही चले जैसा वह चलता
था॥

७ हे प्रियो, मैं तुम्हे कोई नई आज्ञा
नही लिखता, पर वही पुरानी आज्ञा जो
आरम्भ से तुम्हे मिली है; यह पुरानी आज्ञा
वह वचन है, जिसे तुम ने सुना है। ८ फिर
मैं तुम्हे नई आज्ञा लिखता हू; और यह तो
उस मे और तुम में सच्ची ठहरती है;
क्योकि अन्धकार मिटता जाता है और
सत्य की ज्योति अभी चमकने लगी है।
९ जो कोई यह कहता है, कि मैं ज्योति में
हू; और अपने भाई से बैर रखता है, वह
अब तक अन्धकार ही में है। १० जो कोई
अपने भाई से प्रेम रखता है, वह ज्योति में
रहता है, और ठोकर नही खा सकता।
११ पर जो कोई अपने भाई से बैर रखता
है, वह अन्धकार मे है, और अन्धकार में
चलता है; और नही जानता, कि कहा
जाता है, क्योकि अन्धकार ने उस की आखें
अन्धी कर दी हैं॥

१२ हे बालको, मैं तुम्हे इसलिये लिखता
हू, कि उसके नाम से तुम्हारे पाप क्षमा
हुए। १३ हे पितरो, मैं तुम्हें इसलिये
लिखता हूं, कि जो आदि से है, तुम उसे

जानते हो : हे जवानो, मैं तुम्हें इसलिये
लिखता हू, कि तुम ने उस दुष्ट पर जय
पाई है : हे लड़को, मैं ने तुम्हें इसलिये
लिखा है, कि तुम पिता को जान गए हो।
१४ हे पितरो, मैं ने तुम्हे इसलिये लिखा
है, कि जो आदि से है तुम उसे जान गए
हो : हे जवानो, मैं ने तुम्हे इसलिये लिखा
है, कि तुम बलवन्त हो, और परमेश्वर का
वचन तुम में बना रहता है, और तुम ने
उस दुष्ट पर जय पाई है। १५ तुम न तो
ससार से और न ससार मे की वस्तुओं से
प्रेम रखो : यदि कोई ससार से प्रेम रखता
है, तो उस मे पिता का प्रेम नही है।
१६ क्योकि जो कुछ ससार मे है, अर्थात्
शरीर की अभिलाषा, और आखों की
अभिलाषा और जीविका का घमण्ड, वह
पिता की ओर से नही, परन्तु ससार ही की
ओर से है। १७ और ससार और उस की
अभिलाषाएं दोनो मिटते जाते है, पर जो
परमेश्वर की इच्छा पर चलता है, वह
सर्वदा बना रहेगा ।।

१८ हे लडको, यह अन्तिम समय है,
और जैसा तुम ने सुना है, कि मसीह का
विरोधी आनेवाला है, उसके अनुसार अब
भी बहुत से मसीह के विरोधी उठे है;
इस से हम जानते है, कि यह अन्तिम समय
है। १९ वे निकले तो हम ही मे से, पर
हम मे के थे नही; क्योकि यदि हम में के
होते, तो हमारे साथ रहते, पर निकल
इसलिये गए कि यह प्रगट हो कि वे सब
हम मे के नही है। २० और तुम्हारा तो
उस पवित्र से अभिषेक हुआ है, और तुम
सब कुछ * जानते हो। २१ मै ने तुम्हें
इसलिये नही लिखा, कि तुम सत्य को नहीं
जानते, पर इसलिये, कि उसे जानते हो,
और इसलिये कि कोई झूठ, सत्य की ओर
से नही। २२ झूठा कौन है ? केवल वह,
जो यीशु के मसीह होने से इन्कार करता
है; और मसीह का विरोधी वही है, जो
पिता का और पुत्र का इन्कार करता है।
२३ जो कोई पुत्र का इन्कार करता है उसके
पास पिता भी नही : जो पुत्र को मान लेता
है, उसके पास पिता भी है। २४ जो कुछ
तुम ने आरम्भ से सुना है वही तुम में बना
रहे : जो तुम ने आरम्भ से सुना है, यदि
वह तुम में बना रहे, तो तुम भी पुत्र में,
और पिता में बने रहोगे। २५ और
जिस की उस ने हम से प्रतिज्ञा की वह
अनन्त जीवन है। २६ मैं ने ये बातें तुम्हें
उन के विषय में लिखी हैं, जो तुम्हें भरमाते
हैं। २७ और तुम्हारा वह अभिषेक, जो
उस की ओर से किया गया, तुम में बना
रहता है; और तुम्हें इस का प्रयोजन नही,
कि कोई तुम्हे सिखाए, बरन जैसे वह
अभिषेक जो उस की ओर से किया गया
तुम्हे सब बातें सिखाता है, और यह सच्चा
है, और झूठा नही . और जैसा उस ने
तुम्हें सिखाया है वैसे ही तुम उस में बने
रहते हो। २८ निदान, हे बालको, उस में
बने रहो; कि जब वह प्रगट हो, तो हमें
हियाव हो, और हम उसके आने पर उसके
साम्हने लज्जित न हों। २९ यदि तुम
जानते हो, कि वह धार्मिक है, तो यह भी
जानते हो, कि जो कोई धर्म का काम करता
है, वह उस से जन्मा है।।

३ देखो पिता ने हम से कैसा प्रेम
किया है, कि हम परमेश्वर की सन्तान
कहलाएं, और हम हैं भी : इस कारण
संसार हमें नहीं जानता, क्योंकि उस ने उसे

* या तुम सब के सब जानते हो।

भी नही जाना।
२ हे प्रियो, अभी हम परमेश्वर की सन्तान हैं, और अब तक यह प्रगट नही हुआ, कि हम क्या कुछ होंगे ! इतना जानते है, कि जब वह प्रगट होगा तो हम भी उसके समान होंगे, क्योंकि उस को वैसा ही देखेंगे जैसा वह है।
३ और जो कोई उस पर यह आशा रखता है, वह अपने आप को वैसा ही पवित्र करता है, जैसा वह पवित्र है।
४ जो कोई पाप करता है, वह व्यवस्था का विरोध करता है; और पाप तो व्यवस्था का विरोध है।
५ और तुम जानते हो, कि वह इसलिये प्रगट हुआ, कि पापो को हर ले जाए; और उसके स्वभाव में पाप नही।
६ जो कोई उस मे बना रहता है, वह पाप नही करता : जो कोई पाप करता है, उस ने न तो उसे देखा है, और न उस को जाना है।
७ हे बालको, किसी के भरमाने में न आना, जो धर्म के काम करता है, वही उस की नाईं धर्मी है।
८ जो कोई पाप करता है, वह शैतान * की ओर से है, क्योकि शैतान आरम्भ ही से पाप करता आया है : परमेश्वर का पुत्र इसलिये प्रगट हुआ, कि शैतान के कामों को नाश करे।
९ जो कोई परमेश्वर से जन्मा है वह पाप नही करता; क्योंकि उसका बीज उस में बना रहता है : और वह पाप कर ही नही सकता, क्योंकि परमेश्वर से जन्मा है।
१० इसी से परमेश्वर की सन्तान, और शैतान की सन्तान जाने जाते हैं; जो कोई धर्म के काम नही करता, वह परमेश्वर से नहीं, और न वह, जो अपने भाई से प्रेम नही रखता।
११ क्योंकि जो समाचार तुम ने आरम्भ से सुना, वह यह है, कि हम एक

* यू० इब्लीस।

दूसरे से प्रेम रखें।
१२ और कैन के समान न बनें, जो उस दुष्ट से था, और जिस ने अपने भाई को घात किया : और उसे किस कारण घात किया ? इस कारण कि उसके काम बुरे थे, और उसके भाई के काम धर्म के थे॥

१३ हे भाइयो, यदि ससार तुम से बैर करता है तो अचम्भा न करना।
१४ हम जानते हैं, कि हम मृत्यु से पार होकर जीवन में पहुंचे हैं; क्योंकि हम भाइयों से प्रेम रखते हैं : जो प्रेम नहीं रखता, वह मृत्यु की दशा में रहता है।
१५ जो कोई अपने भाई से बैर रखता है, वह हत्यारा है; और तुम जानते हो, कि किसी हत्यारे में अनन्त जीवन नही रहता।
१६ हम ने प्रेम इसी से जाना, कि उस ने हमारे लिये अपने प्राण दे दिए; और हमें भी भाइयो के लिये प्राण देना चाहिए।
१७ पर जिस किसी के पास ससार की सपत्ति हो और वह अपने भाई को कंगाल देखकर उस पर तरस खाना न चाहे, तो उस में परमेश्वर का प्रेम क्योकर बना रह सकता है ?
१८ हे बालको, हम वचन और जीभ ही से नहीं, पर काम और सत्य के द्वारा भी प्रेम करें।
१९ इसी से हम जानेंगे, कि हम सत्य के हैं; और जिस बात में हमारा मन हमे दोष देगा, उसके विषय मे हम उसके साम्हने अपने अपने मन को ढाढ़स दे सकेंगे।
२० क्योंकि परमेश्वर हमारे मन से बड़ा है; और सब कुछ जानता है।
२१ हे प्रियो, यदि हमारा मन हमें दोष न दे, तो हमें परमेश्वर के साम्हने हियाव होता है।
२२ और जो कुछ हम मागते हैं, वह हमें उस से मिलता है; क्योंकि हम उस की आज्ञाओं को मानते हैं; और जो उसे भाता है वही करते हैं।
२३ और

उस की आज्ञा यह है कि हम उसके पुत्र
यीशु मसीह के नाम पर विश्वास करें और
जैसा उस ने हमें आज्ञा दी है उसी के अनुसार
आपस में प्रेम रखें। २४ और जो उस की
आज्ञाओं को मानता है, वह इस मे; और
यह उस मे बना रहता है: और इसी से,
अर्थात् उस आत्मा से जो उस ने हमें दिया
है, हम जानते है, कि वह हम मे बना
रहता है॥

४ हे प्रियो, हर एक आत्मा की प्रतीति
न करो: बरन आत्माओं को परखो,
कि वे परमेश्वर की ओर से है कि नही;
क्योंकि बहुत से झूठे भविष्यद्वक्ता जगत मे
निकल खडे हुए हैं। २ परमेश्वर का
आत्मा तुम इसी रीति से पहचान सकते हो,
कि जो कोई आत्मा मान लेती है, कि यीशु
मसीह शरीर में होकर आया है वह परमेश्वर
की ओर से है। ३ और जो कोई आत्मा
यीशु को नहीं मानती, वह परमेश्वर की
ओर से नही; और वही तो मसीह के
विरोधी की आत्मा है; जिस की चर्चा तुम
सुन चुके हो, कि वह आनेवाला है: और
अब भी जगत में है। ४ हे बालको, तुम
परमेश्वर के हो: और तुम ने उन पर जय
पाई है; क्योंकि जो तुम मे है, वह उस से
जो संसार में है, बडा है। ५ वे ससार के
हैं, इस कारण वे ससार की बाते बोलते
हैं; और संसार उन की सुनता है। ६ हम
परमेश्वर के हैं जो परमेश्वर को जानता
है, वह हमारी सुनता है; जो परमेश्वर को
नहीं जानता वह हमारी नही सुनता;
इसी प्रकार हम सत्य की आत्मा और भ्रम
की आत्मा को पहचान लेते हैं॥

७ हे प्रियो, हम आपस में प्रेम रखें;
क्योंकि प्रेम परमेश्वर से है: और जो
कोई प्रेम करता है, वह परमेश्वर से जन्मा
है; और परमेश्वर को जानता है। ८ जो
प्रेम नहीं रखता, वह परमेश्वर को नही
जानता, क्योंकि परमेश्वर प्रेम है। ९ जो
प्रेम परमेश्वर हम से रखता है, वह इस से
प्रगट हुआ, कि परमेश्वर ने अपने एकलौते
पुत्र को जगत में भेजा है, कि हम उसके
द्वारा जीवन पाए। १० प्रेम इस में नही,
कि हम ने परमेश्वर से प्रेम किया; पर
इस में है, कि उस ने हम से प्रेम किया;
और हमारे पापो के प्रायश्चित्त के लिये
अपने पुत्र को भेजा। ११ हे प्रियो, जब
परमेश्वर ने हम से ऐसा प्रेम किया, तो
हम को भी आपस मे प्रेम रखना चाहिए।
१२ परमेश्वर को कभी किसी ने नही
देखा, यदि हम आपस मे प्रेम रखे, तो
परमेश्वर हम मे बना रहता है; और उसका
प्रेम हम मे सिद्ध हो गया है। १३ इसी से
हम जानते हैं, कि हम उस मे बने रहते हैं,
और वह हम मे, क्योंकि उस ने अपने
आत्मा में से हमें दिया है। १४ और हम ने
देख भी लिया और गवाही देते हैं, कि
पिता ने पुत्र को जगत का उद्धारकर्त्ता करके
भेजा है। १५ जो कोई यह मान लेता है,
कि यीशु परमेश्वर का पुत्र है, परमेश्वर
उस मे बना रहता है, और वह परमेश्वर
मे। १६ और जो प्रेम परमेश्वर हम से
रखता है, उस को हम जान गए, और हमें
उस की प्रतीति है; परमेश्वर प्रेम है:
और जो प्रेम में बना रहता है, वह परमेश्वर
मे बना रहता है; और परमेश्वर उस में
बना रहता है। १७ इसी से प्रेम हम में
सिद्ध हुआ, कि हमें न्याय के दिन हियाव हो;
क्योंकि जैसा वह है, वैसे ही संसार में हम
भी हैं। १८ प्रेम में भय नही होता, बरन
सिद्ध प्रेम भय को दूर कर देता है, क्योंकि

भय से कष्ट होता है, और जो भय करता
है, वह प्रेम में सिद्ध नही हुआ। १९ हम
इसलिये प्रेम करते है, कि पहिले उस ने
हम से प्रेम किया। २० यदि कोई कहे,
कि मै परमेश्वर से प्रेम रखता हू; और
अपने भाई से बैर रखे; तो वह झूठा है :
क्योकि जो अपने भाई से, जिसे उस ने
देखा है, प्रेम नही रखता, तो वह परमेश्वर
से भी जिसे उस ने नही देखा, प्रेम नही रख
सकता। २१ और उस से हमे यह आज्ञा
मिली है, कि जो कोई परमेश्वर से प्रेम
रखता है, वह अपने भाई से भी प्रेम रखे॥

५ जिसका यह विश्वास है कि यीशु
ही मसीह है, वह परमेश्वर से उत्पन्न
हुआ है और जो कोई उत्पन्न करनेवाले से
प्रेम रखता है, वह उस से भी प्रेम रखता है,
जो उस से उत्पन्न हुआ है। २ जब हम
परमेश्वर से प्रेम रखते है, और उस की
आज्ञाओं को मानते हैं, तो इसी से हम जानते
है, कि परमेश्वर की सन्तानों से प्रेम रखते
है। ३ और परमेश्वर का प्रेम यह है, कि
हम उस की आज्ञाओं को मानें, और
उस की आज्ञाए कठिन नहीं। ४ क्योंकि
जो कुछ परमेश्वर से उत्पन्न हुआ है, वह
ससार पर जय प्राप्त करता है, और वह
विजय जिस से संसार पर जय प्राप्त होती
है हमारा विश्वास है। ५ ससार पर जय
पानेवाला कौन है? केवल वह जिस का
यह विश्वास है, कि यीशु, परमेश्वर का
पुत्र है। ६ यही है वह, जो पानी और
लोहू के द्वारा आया था; अर्थात् यीशु
मसीह : वह न केवल पानी के द्वारा, बरन
पानी और लोहू दोनों के द्वारा * आया था।
७ और जो गवाही देता है, वह आत्मा
है; क्योंकि आत्मा सत्य है। ८ और
गवाही देनेवाले तीन है; आत्मा, और
पानी, और लोहू; और तीनो एक ही बात
पर सम्मत हैं। ९ जब हम मनुष्यो की
गवाही मान लेते है, तो परमेश्वर की गवाही
तो उस से बढकर है; और परमेश्वर की
गवाही यह है, कि उस ने अपने पुत्र के विषय
मे गवाही दी है। १० जो परमेश्वर के
पुत्र पर विश्वास करता है, वह अपने ही मे
गवाही रखता है; जिस ने परमेश्वर की
प्रतीति नही की, उस ने उसे झूठा ठहराया;
क्योंकि उस ने उस गवाही पर विश्वास
नही किया, जो परमेश्वर ने अपने पुत्र के
विषय में दी है। ११ और वह गवाही
यह है, कि परमेश्वर ने हमें अनन्त जीवन
दिया है : और यह जीवन उसके पुत्र मे
है। १२ जिस के पास पुत्र है, उसके पास
जीवन है; और जिस के पास परमेश्वर
का पुत्र नही, उसके पास जीवन भी नही
है॥

१३ मैं ने तुम्हे, जो परमेश्वर के पुत्र के
नाम पर विश्वास करते हो, इसलिये लिखा
है, कि तुम जानो, कि अनन्त जीवन तुम्हारा
है। १४ और हमें उसके साम्हने जो
हियाव होता है, वह यह है; कि यदि हम
उस की इच्छा के अनुसार कुछ मांगते हैं,
तो वह हमारी सुनता है। १५ और जब
हम जानते है, कि जो कुछ हम मागते है वह
हमारी सुनता है, तो यह भी जानते हैं,
कि जो कुछ हम ने उस से मांगा, वह पाया
है। १६ यदि कोई अपने भाई को ऐसा
पाप करते देखे, जिस का फल मृत्यु न हो,
तो बिनती करे, और परमेश्वर, उसे, उन के
लिये, जिन्हों ने ऐसा पाप किया है जिस का
फल मृत्यु न हो, जीवन देगा : पाप ऐसा
भी होता है, जिस का फल मृत्यु है : इस के

* यू० में।

विषय में मैं बिनती करने के लिये नही कहता। १७ सब प्रकार का अधर्म तो पाप है, परन्तु ऐसा पाप भी है, जिस का फल मृत्यु नही।।

१८ हम जानते है, कि जो कोई परमेश्वर से उत्पन्न हुआ है, वह पाप नही करता; पर जो परमेश्वर से उत्पन्न हुआ, उसे वह बचाए रखता है: और वह दुष्ट उसे छूने नही पाता। १९ हम जानते है, कि हम परमेश्वर से हैं, और सारा संसार उस दुष्ट के वश में पड़ा है। २० और यह भी जानते है, कि परमेश्वर का पुत्र आ गया हैं और उस ने हमें समझ दी है, कि हम उस सच्चे को पहचाने, और हम उस में जो सत्य है, अर्थात् उसके पुत्र यीशु मसीह में रहते हैं: सच्चा परमेश्वर और अनन्त जीवन यही है। २१ हे बालको, अपने आप को मूरतो से बचाए रखो।।

---

# यूहन्ना की दूसरी पत्री

१ मुझ प्राचीन * की ओर से उस चुनी हुई श्रीमती और उसके लडकेबालों के नाम जिन से मै उस सच्चाई के कारण सत्य प्रेम रखता हू, जो हम मे स्थिर रहती है, और सर्वदा हमारे साथ अटल रहेगी। २ और केवल मै ही नही, बरन वह सब भी प्रेम रखते है, जो सच्चाई को जानते है।।

३ परमेश्वर पिता, और पिता के पुत्र यीशु मसीह की ओर से अनुग्रह, और दया, और शान्ति, सत्य, और प्रेम सहित हमारे साथ रहेंगे।।

४ मै बहुत आनन्दित हुआ, कि मै ने तेरे कितने लडके-बालो को उस आज्ञा के अनुसार, जो हमें पिता की ओर से मिली थी सत्य पर चलते हुए पाया। ५ अब हे श्रीमती, मै तुझे कोई नई आज्ञा नहीं, पर वही जो आरम्भ से हमारे पास है, लिखता हूं; और तुझ से बिनती करता हूं, कि हम एक दूसरे से प्रेम रखें। ६ और प्रेम यह है, कि हम उस की आज्ञाओ के अनुसार चलें: यह वही आज्ञा है, जो तुम ने आरम्भ से सुनी है और तुम्हे इस पर चलना भी चाहिए। ७ क्योंकि बहुत से ऐसे भरमाने-वाले जगत मे निकल आए है, जो यह नहीं मानते, कि यीशु मसीह शरीर में होकर आया: भरमानेवाला और मसीह का विरोधी यही है। ८ अपने विषय मे चौकस रहो; कि जो परिश्रम हम ने किया है, उस को तुम न बिगाड़ो: बरन उसका पूरा प्रतिफल पाओ। ९ जो कोई आगे बढ जाता है, और मसीह की शिक्षा मे बना नही रहता, उसके पास परमेश्वर नहीं: जो कोई उस की शिक्षा में स्थिर रहता है, उसके पास पिता भी है, और पुत्र भी। १० यदि कोई तुम्हारे पास आए, और यही शिक्षा न दे, उसे न तो घर में आने दो, और न नमस्कार करो। ११ क्योंकि जो कोई ऐसे जन को नमस्कार करता है, वह उस के बुरे कामों मे साझी होता है।।

* या प्रिसबुतिर।

१२ मुझे बहुत सी बातें तुम्हे लिखनी
है, पर कागज और सियाही से लिखना नही
चाहता; पर आशा है, कि मै तुम्हारे पास
आऊगा, और सम्मुख होकर बातचीत
करूंगा: जिस से तुम्हारा * आनन्द पूरा
हो। १३ तेरी चुनी हुई बहिन के लड़के-
बाले तुझे नमस्कार करते है॥

* या हमारा।

# यूहन्ना की तीसरी पत्री

१ मुझ प्राचीन * की ओर से उस
प्रिय गयुस के नाम, जिस से मैं सच्चा †
प्रेम रखता हू॥

२ हे प्रिय, मेरी यह प्रार्थना है; कि
जैसे तू आत्मिक उन्नति कर रहा है, वैसे
ही तू सब बातो मे उन्नति करे, और भला
चगा रहे। ३ क्योकि जब भाइयो ने
आकर, तेरे उस सत्य की गवाही दी, जिस
पर तू सचमुच चलता है, तो मैं बहुत ही
आनन्दित हुआ। ४ मुझे इस से बढ़कर
और कोई आनन्द नही, कि मैं सुनू, कि मेरे
लड़के-बाले सत्य पर चलते है॥

५ हे प्रिय, जो कुछ तू उन भाइयो के
साथ करता है, जो परदेशी भी हैं, उसे
विश्वासी की नाईं करता है। ६ उन्हों ने
मण्डली के साम्हने तेरे प्रेम की गवाही दी
थी: यदि तू उन्हे उस प्रकार विदा करेगा
जिस प्रकार परमेश्वर के लोगों के लिये
उचित है तो अच्छा करेगा। ७ क्योंकि वे
उस नाम के लिये निकले हैं, और अन्य-
जातियों से कुछ नही लेते। ८ इसलिये
ऐसों का स्वागत करना चाहिए, जिस से

* या प्रिसबुतिर।
† या सत्य में प्रेम।

हम भी सत्य के पक्ष में उन के सहकर्मी
हों॥

९ मै ने मण्डली को कुछ लिखा था;
पर दियुत्रिफेस जो उन मे बड़ा बनना
चाहता है, हमें ग्रहण नही करता। १० सो
जब मैं आऊंगा, तो उसके कामों की जो
वह कर रहा है सुधि दिलाऊंगा, कि वह
हमारे विषय में बुरी बुरी बातें बकता है;
और इस पर भी सन्तोष न करके आप ही
भाइयो को ग्रहण नहीं करता, और उन्हे जो
ग्रहण करना चाहते है, मना करता है: और
मण्डली से निकाल देता है। ११ हे प्रिय,
बुराई के नही, पर भलाई के अनुयायी
हो, जो भलाई करता है, वह परमेश्वर की
ओर से है; पर जो बुराई करता है, उस ने
परमेश्वर को नही देखा। १२ देमेत्रियुस
के विषय में सब ने बरन सत्य ने भी आप ही
गवाही दी: और हम भी गवाही देते हैं,
और तू जानता है, कि हमारी गवाही
सच्ची है॥

१३ मुझे तुझ को बहुत कुछ लिखना
तो था; पर सियाही और कलम से लिखना
नही चाहता। १४ पर मुझे आशा है कि
तुझ से शीघ्र भेंट करूंगा: तब हम आम्हने

साम्हने बातचीत करेंगे : तुझे शान्ति मिलती रहे। यहां के मित्र तुझे नमस्कार करते हैं : वहां के मित्रों से नाम ले लेकर नमस्कार कह देना।।

---

# यहूदा की पत्री

१ यहूदा की ओर से जो यीशु मसीह का दास और याकूब का भाई है, उन बुलाए हुओं के नाम जो परमेश्वर पिता में प्रिय और यीशु मसीह के लिये सुरक्षित है।।

२ दया और शान्ति और प्रेम तुम्हें बहुतायत से प्राप्त होता रहे।।

३ हे प्रियो, जब मैं तुम्हे उस उद्धार के विषय में लिखने मे अत्यन्त परिश्रम से प्रयत्न कर रहा था, जिस में हम सब सहभागी हैं; तो मैं ने तुम्हें यह समझाना आवश्यक जाना कि उस विश्वास के लिये पूरा यत्न करो जो पवित्र लोगों को एक ही बार सौंपा गया था। ४ क्योंकि कितने ऐसे मनुष्य चुपके से हम में आ मिले हैं, जिन के इस दण्ड का वर्णन पुराने समय में पहिले ही से लिखा गया था : ये भक्तिहीन हैं, और हमारे परमेश्वर के अनुग्रह को लुचपन में बदल डालते हैं, और हमारे अद्वैत स्वामी और प्रभु यीशु मसीह का इन्कार करते है।।

५ पर यद्यपि तुम सब बात एक बार जान चुके हो, तौभी मैं तुम्हे इस बात की सुधि दिलाना चाहता हू, कि प्रभु ने एक कुल को मिस्र देश से छुड़ाने के बाद विश्वास न लानेवालों को नाश कर दिया। ६ फिर जो स्वर्गदूतों ने अपने पद को स्थिर न रखा बरन अपने निज निवास को छोड़ दिया, उस ने उन को भी उस भीषण दिन के न्याय के लिये अन्धकार में जो सदा काल के लिये है बन्धनो में रखा है। ७ जिस रीति से सदोम और अमोरा और उन के आस पास के नगर, जो इन की नाईं व्यभिचारी हो गए थे और पराये शरीर के पीछे लग गए थे आग के अनन्त दण्ड में पड़कर दृष्टान्त ठहरे हैं। ८ उसी रीति से ये स्वप्नदर्शी भी अपने अपने शरीर को अशुद्ध करते, और प्रभुता को तुच्छ जानते है; और ऊंचे पदवालों को बुरा भला कहते हैं। ९ परन्तु प्रधान स्वर्गदूत मीकाईल ने, जब शैतान* से मूसा की लोथ के विषय में वाद-विवाद करता था, तो उस को बुरा भला कहके दोष लगाने का साहस न किया; पर यह कहा, कि प्रभु तुझे डांटे। १० पर ये लोग जिन बातो को नही जानते, उन को बुरा भला कहते है; पर जिन बातो को अचेतन पशुओं की नाईं स्वभाव ही से जानते है, उन में अपने आप को नाश करते हैं। ११ उन पर हाय!

* यू० इब्लीस।

कि वे कैन की सी चाल चले, और
मजदूरी के लिये बिलाम की नाईं भ्रष्ट
हो गए हैं: और कोरह की नाईं विरोध
करके नाश हुए है।
१२ ये तुम्हारी
प्रेम सभाओं में तुम्हारे साथ खाते-पीते,
समुद्र में छिपी हुई चट्टान सरीखे है,
और बेधड़क अपना ही पेट भरनेवाले
रखवाले है; वे निर्जल बादल है, जिन्हें
हवा उडा ले जाती है; पतझड़ के निष्फल
पेड है, जो दो बार मर चुके है; और
जड़ से उखड़ गए हैं।
१३ ये समुद्र
के प्रचण्ड हिलकोरे हैं, जो अपनी लज्जा
का फेन उछालते हैं: ये डांवाडोल तारे
हैं, जिन के लिये सदा काल तक घोर
अन्धकार रखा गया है।
१४ और हनोक
ने भी जो आदम से सातवीं पीढ़ी में
था, इन के विषय में यह भविष्यद्वाणी
की, कि देखो, प्रभु अपने लाखों पवित्रों
के साथ आया।
१५ कि सब का न्याय
करे, और सब भक्तिहीनों को उन के
अभक्ति के सब कामों के विषय में, जो
उन्हों ने भक्तिहीन होकर किए हैं, और
उन सब कठोर बातों के विषय में जो
भक्तिहीन पापियों ने उसके विरोध में कही
हैं, दोषी ठहराए।
१६ ये तो असंतुष्ट,
कुड़कुड़ानेवाले, और अपने अभिलाषाओं
के अनुसार चलनेवाले है; और अपने मुंह
से घमण्ड की बातें बोलते है; और वे
लाभ के लिये मुंह देखी बड़ाई किया
करते हैं॥

१७ पर हे प्रियो, तुम उन बातों को
स्मरण रखो; जो हमारे प्रभु यीशु मसीह
के प्रेरित पहिले कह चुके हैं।
१८ वे
तुम से कहा करते थे, कि पिछले दिनो में
ऐसे ठट्ठा करनेवाले होंगे, जो अपनी
अभक्ति के अभिलाषाओं के अनुसार
चलेंगे।
१९ ये तो वे है, जो फूट डालते
हैं, ये शारीरिक लोग है, जिन मे आत्मा
नही।
२० पर हे प्रियो, तुम अपने
अति पवित्र विश्वास में अपनी उन्नति
करते हुए और पवित्र आत्मा में प्रार्थना
करते हुए।
२१ अपने आप को परमेश्वर
के प्रेम में बनाए रखो; और अनन्त
जीवन के लिये हमारे प्रभु यीशु मसीह
की दया की आशा देखते रहो।
२२ और
उन पर जो शंका में है दया करो।
२३ और बहुतों को आग में से झपटकर
निकालो, और बहुतों पर भय के साथ
दया करो; बरन उस वस्त्र से भी घृणा
करो जो शरीर के द्वारा कलंकित हो
गया है॥

२४ अब जो तुम्हें ठोकर खाने से
बचा सकता है, और अपनी महिमा की
भरपूरी के साम्हने मगन और निर्दोष
करके खड़ा कर सकता है।
२५ उस
अद्वैत परमेश्वर हमारे उद्धारकर्त्ता की
महिमा, और गौरव, और पराक्रम, और
अधिकार, हमारे प्रभु यीशु मसीह के
द्वारा जैसा सनातन काल से है, अब भी
हो और युगानुयुग रहे। आमीन॥

---

# यूहन्ना का प्रकाशितवाक्य

१ यीशु मसीह का प्रकाशितवाक्य
जो उसे परमेश्वर ने इसलिये दिया,
कि अपने दासों को वे बातें, जिन का
शीघ्र होना अवश्य है, दिखाए: और
उस ने अपने स्वर्गदूत को भेजकर उसके
द्वारा अपने दास यूहन्ना को बताया।
२ जिस ने परमेश्वर के वचन और
यीशु मसीह की गवाही, अर्थात् जो
कुछ उस ने देखा था उस की गवाही
दी। ३ धन्य है वह जो इस भविष्यद्वाणी
के वचन को पढ़ता है, और वे जो सुनते
हैं और इस में लिखी हुई बातो को मानते
हैं, क्योंकि समय निकट आया है॥

४ यूहन्ना की ओर से आसिया की
सात कलीसियाओ के नाम: उस की
ओर से जो है, और जो था, और जो
आनेवाला है; और उन सात आत्माओं
की ओर से, जो उसके सिंहासन के
साम्हने है। ५ और यीशु मसीह की
ओर से, जो विश्वासयोग्य साक्षी और मरे
हुओं में से जी उठनेवालों में पहिलौठा,
और पृथ्वी के राजाओ का हाकिम
है, तुम्हें अनुग्रह और शान्ति मिलती
रहे: जो हम से प्रेम रखता है, और
जिस ने अपने लोहू के द्वारा हमें पापों
से छुड़ाया है। ६ और हमें एक राज्य
और अपने पिता परमेश्वर के लिये
याजक भी बना दिया; उसी की महिमा
और पराक्रम युगानुयुग रहे। आमीन।
७ देखो, वह बादलों के साथ आनेवाला
है; और हर एक आंख उसे देखेगी,
बरन जिन्हों ने उसे बेधा था, वे भी
उसे देखेंगे, और पृथ्वी के सारे कुल उसके
कारण छाती पीटेंगे। हां। आमीन॥

८ प्रभु परमेश्वर वह जो है, और
जो था, और जो आनेवाला है; जो
सर्वशक्तिमान है: यह कहता है, कि मैं
ही अल्फा और ओमिगा हूं॥

९ मैं यूहन्ना जो तुम्हारा भाई, और
यीशु के क्लेश, और राज्य, और धीरज
में तुम्हारा सहभागी हूं, परमेश्वर के
वचन, और यीशु की गवाही के कारण
पतमुस नाम टापू में था। १० कि मैं
प्रभु के दिन आत्मा में आ गया, और
अपने पीछे तुरही का सा बड़ा शब्द
यह कहते सुना। ११ कि जो कुछ तू
देखता है, उसे पुस्तक में लिखकर सातों
कलीसियाओं के पास भेज दे, अर्थात्
इफिसुस और स्मुरना, और पिरगमुन,
और थूआतीरा, और सरदीस, और
फिलदिलफिया, और लौदीकिया में।
१२ और मैं ने उसे* जो मुझ से बोल
रहा था; देखने के लिये अपना मुंह
फेरा; और पीछे घूमकर मैं ने सोने
की सात दीवटें देखी। १३ और उन
दीवटों के बीच में मनुष्य के पुत्र सरीखा
एक पुरुष को देखा, जो पांवों तक का
वस्त्र पहिने, और छाती पर सुनहला
पटुका बान्धे हुए था। १४ उसके सिर
और बाल श्वेत ऊन बरन पाले के से
उज्ज्वल थे, और उस की आंखे आग
की ज्वाला की नाईं थी। १५ और

* यू० उस शब्द को।

उसके पांव उत्तम पीतल के समान थे
जो मानो भट्टी में तपाए गए हों; और
उसका शब्द बहुत जल के शब्द की नाईं
था। १६ और वह अपने दहिने हाथ में
सात तारे लिए हुए था: और उसके
मुख से चोखी दोधारी तलवार निकलती
थी; और उसका मुह ऐसा प्रज्वलित
था, जैसा सूर्य कड़ी धूप के समय चमकता
है। १७ जब मै ने उसे देखा, तो उसके
पैरों पर मुर्दा सा गिर पड़ा और उस ने
मुझ पर अपना दहिना हाथ रखकर
यह कहा, कि मत डर; मैं प्रथम और
अन्तिम और जीवता हू। १८ मै मर
गया था, और अब देख; मै युगानुयुग
जीवता हूं; और मृत्यु और अधोलोक की
कुंजियां मेरे ही पास है। १९ इसलिये
जो बातें तू ने देखी है और जो बातें हो
रही है; और जो इस के बाद होनेवाली
हैं, उन सब को लिख ले। २० अर्थात्
उन सात तारो का भेद जिन्हें तू ने मेरे
दहिने हाथ में देखा था, और उन सात
सोने की दीवटों का भेद: वे सात तारे
सातों कलीसियाओ के दूत है, और वे सात
दीवट सात कलीसियाएं है ॥

२ इफिसुस की कलीसिया के दूत को
यह लिख, कि,

जो सातों तारे अपने दहिने हाथ में
लिए हुए है, और सोने की सातों दीवटों
के बीच में फिरता है, वह यह कहता
है कि। २ मै तेरे काम, और परिश्रम,
और तेरा धीरज जानता हूं; और यह
भी, कि तू बुरे लोगों को तो देख नही
सकता; और जो अपने आप को प्रेरित
कहते है, और हैं नहीं, उन्हें तू ने परख-
कर झूठा पाया। ३ और तू धीरज
धरता है, और मेरे नाम के लिये दुख
उठाते उठाते थका नही। ४ पर मुझे
तेरे विरुद्ध यह कहना है कि तू ने अपना
पहिला सा प्रेम छोड़ दिया है। ५ सो
चेत कर, कि तू कहां से गिरा है, और
मन फिरा और पहिले के समान काम
कर; और यदि तू मन न फिराएगा,
तो मैं तेरे पास आकर तेरी दीवट को
उस स्थान से हटा दूंगा। ६ पर हां
तुझ में यह बात तो है, कि तू नीकुलइयों
के कामो से घृणा करता है, जिन से
मैं भी घृणा करता हूं। ७ जिस के कान
हों, वह सुन ले कि आत्मा कलीसियाओं
से क्या कहता है: जो जय पाए, मैं
उसे उस जीवन के पेड़ में से जो
परमेश्वर के स्वर्गलोक में है, फल खाने को
दूंगा ॥

८ और स्मुरना की कलीसिया के
दूत को यह लिख, कि, जो प्रथम और
अन्तिम है; जो मर गया था और अब
जीवित हो गया है, वह यह कहता है
कि। ९ मै तेरे क्लेश और दरिद्रता
को जानता हूं; (परन्तु तू धनी है);
और जो लोग अपने आप को यहूदी
कहते है और हैं नही, पर शैतान की
सभा हैं, उन की निन्दा को भी जानता
हू। १० जो दुख तुझ को झेलने होंगे,
उन से मत डर: क्योंकि देखो, शैतान *
तुम में से कितनों को जेलखाने में डालने
पर है ताकि तुम परखे जाओ; और
तुम्हें दस दिन तक क्लेश उठाना होगा:
प्राण देने तक विश्वासी रह; तो मैं तुझे
जीवन का मुकुट दूंगा। ११ जिस के कान
हों, वह सुन ले कि आत्मा कलीसियाओ

* यू० इब्लीस।

से क्या कहता है: जो जय पाए, उस को
दूसरी मृत्यु से हानि न पहुंचेगी ।।
१२ और पिरगमुन की कलीसिया के
दूत को यह लिख, कि,
जिस के पास दोधारी और चोखी
तलवार है, वह यह कहता है, कि।
१३ मैं यह तो जानता हूं, कि तू वहां
रहता है जहां शैतान का सिंहासन है,
और मेरे नाम पर स्थिर रहता है; और
मुझ पर विश्वास करने से उन दिनो
में भी पीछे नही हटा जिन मे मेरा
विश्वासयोग्य साक्षी अन्तिपास, तुम मे
उस स्थान पर घात किया गया जहां
शैतान रहता है। १४ पर मुझे तेरे
विरुद्ध कुछ बातें कहनी हैं, क्योंकि तेरे
यहां कितने तो ऐसे हैं, जो बिलाम की
शिक्षा को मानते हैं, जिस ने बालाक
को इस्राएलियों के आगे ठोकर का
कारण रखना सिखाया, कि वे मूरतों
के बलिदान खाएं, और व्यभिचार करें।
१५ वैसे ही तेरे यहां कितने तो ऐसे
हैं, जो नीकुलइयों की शिक्षा को मानते
हैं। १६ सो मन फिरा, नही तो मै
तेरे पास शीघ्र ही आकर, अपने मुख
की तलवार से उन के साथ लड़ूंगा।
१७ जिस के कान हों, वह सुन ले कि
आत्मा कलीसियाओं से क्या कहता है;
जो जय पाए, उस को मै गुप्त मन्ना
में से दूंगा, और उसे एक श्वेत पत्थर
भी दूंगा; और उस पत्थर पर एक
नाम लिखा हुआ होगा, जिसे उसके पाने-
वाले के सिवाय और कोई न जानेगा ।।
१८ और थुआतीरा की कलीसिया के
दूत को यह लिख, कि,
परमेश्वर का पुत्र जिस की आंखें
आग की ज्वाला की नाईं, और जिस के
पांव उत्तम पीतल के समान हैं, यह
कहता है, कि। १९ मैं तेरे कामों, और
प्रेम, और विश्वास, और सेवा, और
धीरज को जानता हूं, और यह भी कि
तेरे पिछले काम पहिलों से बढ़कर हैं।
२० पर मुझे तेरे विरुद्ध यह कहना है,
कि तू उस स्त्री इजेबेल को रहने देता
है जो अपने आप को भविष्यद्वक्तिन
कहती है, और मेरे दासों को व्यभिचार
करने, और मूरतों के आगे के बलिदान
खाने को सिखलाकर भरमाती है।
२१ मैं ने उस को मन फिराने के लिये
अवसर दिया, पर वह अपने व्यभिचार से
मन फिराना नही चाहती। २२ देख, मैं
उसे खाट पर डालता हूं; और जो उसके
साथ व्यभिचार करते हैं यदि वे भी
उसके से कामों से मन न फिराएंगे तो
उन्हें बड़े क्लेश में डालूंगा। २३ और
मैं उसके बच्चो को मार डालूंगा; और
तब सब कलीसियाएं जान लेंगी कि हृदय
और मन का परखनेवाला मैं ही हूं:
और मैं तुम में से हर एक को उसके
कामो के अनुसार बदला दूंगा। २४ पर
तुम थूआतीरा के बाकी लोगों से, जितने
इस शिक्षा को नही मानते, और उन
बातों को जिन्हें शैतान की गहिरी बातें
कहते है नहीं जानते, यह कहता हूं, कि
मैं तुम पर और बोझ न डालूंगा। २५ पर
हां, जो तुम्हारे पास है उस को मेरे
आने तक थामे रहो। २६ जो जय
पाए, और मेरे कामो के अनुसार अन्त
तक करता रहे, मैं उसे जाति जाति
के लोगों पर अधिकार दूंगा। २७ और
वह लोहे का राजदण्ड लिए हुए उन पर
राज्य करेगा, जिस प्रकार कुम्हार के

मिट्टी के बरतन चकनाचूर हो जाते
हैं: जैसे कि मैं ने भी ऐसा ही अधिकार
अपने पिता से पाया है। २८ और मैं उसे
भोर का तारा दूंगा। २९ जिस के कान
हों, वह सुन ले कि आत्मा कलीसियाओं
से क्या कहता है॥

३ और सरदीस की कलीसिया के
दूत को यह लिख, कि,
जिस के पास परमेश्वर की सात
आत्माएं और सात तारे हैं, यह कहता
है, कि मैं तेरे कामों को जानता हूं, कि
तू जीवता तो कहलाता है, पर, है मरा
हुआ। २ जागृत रह, और उन वस्तुओं
को जो बाकी रह गई है, और जो मिटने
को थी, उन्हें दृढ़ कर; क्योंकि मैं ने
तेरे किसी काम को अपने परमेश्वर
के निकट पूरा नही पाया। ३ सो चेत
कर, कि तू ने किस रीति से शिक्षा
प्राप्त की और सुनी थी, और उस मे
बना रह, और मन फिरा: और यदि
तू जागृत न रहेगा, तो मैं चोर की नाईं
आ जाऊंगा और तू कदापि न जान
सकेगा, कि मै किस घड़ी तुझ पर आ
पड़ूंगा। ४ पर हां, सरदीस में तेरे यहां
कुछ ऐसे लोग हैं, जिन्हों ने अपने अपने
वस्त्र अशुद्ध नहीं किए, वे श्वेत वस्त्र
पहिने हुए मेरे साथ घूमेंगे क्योंकि वे
इस योग्य हैं। ५ जो जय पाए, उसे
इसी प्रकार श्वेत वस्त्र पहिनाया जाएगा,
और मै उसका नाम जीवन की पुस्तक
में से किसी रीति से न काटूंगा, पर
उसका नाम अपने पिता और उसके
स्वर्गदूतो के साम्हने मान लूंगा।
६ जिस के कान हो, वह सुन ले कि आत्मा
कलीसियाओं से क्या कहता है॥

७ और फिलेदिलफिया की कलीसिया
के दूत को यह लिख, कि,
जो पवित्र और सत्य है, और जो
दाऊद की कुंजी रखता है, जिस के खोले
हुए को कोई बन्द नहीं कर सकता और
बन्द किए हुए को कोई खोल नही
सकता, वह यह कहता है, कि। ८ मै
तेरे कामों को जानता हूं, (देख, मै ने
तेरे साम्हने एक द्वार खोल रखा है,
जिसे कोई बन्द नही कर सकता) कि
तेरी सामर्थ थोड़ी सी है, और तू ने मेरे
वचन का पालन किया है और मेरे नाम
का इन्कार नही किया। ९ देख, मैं
शैतान के उन सभावालो को तेरे वश में
कर दूंगा जो यहूदी बन बैठे हैं, पर हैं
नही, बरन झूठ बोलते हैं—देख, मैं
ऐसा करूंगा, कि वे आकर तेरे चरणों मे
दण्डवत करेंगे, और यह जान लेंगे,
कि मैं ने तुझ से प्रेम रखा है। १० तू
ने मेरे धीरज के वचन को थामा है,
इसलिये मै भी तुझे परीक्षा के उस समय
बचा रखूंगा, जो पृथ्वी पर रहनेवालों
के परखने के लिये सारे संसार पर आने-
वाला है। ११ मै शीघ्र ही आनेवाला
हूं; जो कुछ तेरे पास है, उसे थामे रह,
कि कोई तेरा मुकुट छीन न ले। १२ जो
जय पाए, उसे मैं अपने परमेश्वर के
मन्दिर मे एक खंभा बनाऊंगा; और
वह फिर कभी बाहर न निकलेगा;
और मैं अपने परमेश्वर का नाम, और
अपने परमेश्वर के नगर, अर्थात् नये
यरूशलेम का नाम, जो मेरे परमेश्वर
के पास से स्वर्ग पर से उतरनेवाला है
और अपना नया नाम उस पर लिखूंगा।
१३ जिस के कान हों, वह सुन ले कि आत्मा
कलीसियाओ से क्या कहता है॥

